*Dictionary Series No. I*

T-H-E

# TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI DICTIONARY

Containing Commercial, Economical, Political, Medical, Anatomical, Physiological, Surgical, Midwifery, Scientific, Astronomical, Mathematical, Botanical and Zoological terms with their Hindi equivalents and explanations.

*BY*

**Sukhsampattirai Bhandari M. R. A. S.**



DICTIONARY PUBLISHING HOUSE,
**BRAHMPURI, AJMER**

**Price Complete Set Rs. 50**
**Price Per Volume Rs. 17**

# विषय-सूचि

( प्रत्येक विषय की पृष्ठ संख्या जुदी जुदी है )

# PATRONS:—

## RULING PRINCES.

H.H. Farzand-i-Khas-i Daulat-Inglishia Maharaja Dhiraj Sir Sayaji Rao Gaekwar Sena Khas Khel Shamsher Bahadur, G.C.S.I., G.C.I.E., L.L.D. of Baroda.

Major H.H. Maharaja Dhiraj Rajrajeshwar Sir HariSinghji Bahadur G.C.S.I., G.C.I.E., K.C.V.O., A.D.C. of Kashmir and Jammu.

H.H. Maharaja Mukhtar-Ul-mulk Azim-Ul-Iqtidar, Rafi-Ush-shan, Wala Shikoh, Mohatasham-i-Dauran, Umdatul-Umra Maharajadhiraj Hisamus-Saltanat Shree Sawai Jiwajirao Scindia Alijah Bahadur G.C.S.I., of Gawalior.

H.H.Maharajadhiraj Rajrajeshwar Maharana Sir Bhopal Singhji Bahadur, G.C.S.I. of Udaipur.

Major-General His Highness Maharajadhiraj Raj Rajeshwar Narendra Shiromani Maharajah Shri Sir Ganga Singhji Bahadur, G.C.S.I., G.C.I.E, G.C.V.O. G.B.E., K.C.B., A.D.C., L.L.D. of Bikaner.

H.H. Maharaja Rawal Shree Krishna Kumar Singhji of Bhavnagar.

Hon. Captain H.H. Zubd-tul-Mulk Dewan Mahakhan Shri Taley Muhammad khan Bahadur, G.C.I.E., K.C.V.O., Nawab Sahib of Palanpur.

H.H. Saramad-i-Rajoha-i-Bundelkhand Maharajadhiraj Bharat Dharm Ratnakar Sawai Mahendra Sir Vir Singh JuDev Bahadur of Orchha.

Lt.-Col. H.H. Rais-ud-Daula Sipahdar-ul-Mulk Saramad Rajha Hind Maharajadhiraj Sri Sawai Maharaj Rana Sir Udai Bhan Singh Lokendra Bahadur, Diler jang, Jai Deo, G.C.I.E., K.C.V.O. of Dholpur.

H.H.Rai Rayan Mahimahendra Maharajadhiraj Maharawal Sri Lakshman Singhji Bahadur K.C.I.E. of Dungarpur.

H.H. Rayan Rai Maharawal Shri Sir Maharajadhiraj Pirthi Singhji Sahib Bahadur K.C.I.E. of Banswara.

H.H. Maharawat Sahib Sir Ramsinghji Bahadur of Partabgarh.

H.H. Maharaja Sir Ghanshyam Singhji Ajitsinghji G.C.I.E., K.C.S.I. Maharaja Raja Sahib of Dhrangadhra.

H.H. Maharaja Sahib Shree Bahadursinghji Man Singhji Bahadur of Palitana.

H.H. Maharana Sahib Shree Balbhdra singhji Bahadur of Lunawada.

H.H. Maharaul Shree Indar Singhji Bahadur of Bansda

H. H. Maharaja Sahib Bahadur of Narsingarh.

Shriman Maharana Shri Jorawar Singhji Raja of Sant State.

## NOBLES AND SARDARS:-

Shriman Rao Raja Sahib Sardarsinghji Bahadur of Uniara.

Shriman Rawalji Sahib SangramsinghJi of Samod.

Shriman Thakur Sahib HarisinghJi of Kuchaman.

Shriman Thakur Sahib BishansinghJi of Bissau.

Shreeman Thakur Sahib HarisinghJi of Achrol.

## MILL OWNERS AND LEADING MERCHANTS—

Shriman Rai Bahadur RaJyabhushan Seth KanyalalJi Bhandari Indore.

Shriman Sir Chinubhai, Baronet, Ahemadabad.

Shriman Seth Ram NiwasJi Ruiya, Bombay.

Shriman Seth RamkrishnaJi Dalmia Dehri.

## SYMPATHISERS:—

Shriman Seth JugalkishoreJi Birla.

Rai Bahadur Seth BhagchandJi Soni, AJMER.

Shriman AnandilalJi Poddar (In memory of his late son Kunwar RamvilasJi) Bombay.

Shriman Seth ChatarbuJ PirmalJi Bombay.

Shriman Seth GovindramJi Sakseria, Bombay

Shriman Seth BishambarlalJi Maheshwari, Bombay.

Shriman Seth RadhakishanJi Chamria, Calcutta.

Shriman Seth RatanlalJi Chamria, Calcutta.

Shriman Seth MangniramJi Bangad, Calcutta.

Shriman Seth SadasukhJi Kabra, CAlcutta.

# भूमिका

इस बीसवीं सदी में जिस तेजी के साथ मानवी ज्ञान की वृद्धि हो रही है वैसी किसी अतीत युग में शायद ही हुई होगी। इसीलिये युरोप के एक महान् दार्शनिक ने इसे "ज्ञान की शताब्दी" कहा है। इस समय ज्ञान की विविध शाखाओं में नया प्रकाश चमक रहा है। मानव जाति के विचार-जगत में अद्‌भुत क्रान्ति हो रही है। बाह्य और आन्तरिक संसार में एक नये युग की सृष्टि का निर्माण हो रहा है। ऐसे प्रगतिशील समय में वे ही राष्ट्र, वे ही जातियाँ, अपने अस्तित्व की सम्मान पूर्वक रक्षा कर सकेंगी, जो समय के साथ गति करने की क्षमता प्राप्त कर सकेंगी। जो राष्ट्र, जो जातियाँ संकीर्णता के घेरे में बन्द रह कर अपने आपको गतिहीन और निश्चेष्ट बना लेंगी उनका अस्तित्व संसार से निश्चय ही शीघ्र उठ जायगा। जीवन कलह युद्ध में वे किसी तरह अपनी हस्ती की रक्षा नहीं कर सकेंगी।

इस विज्ञान युग में मानवी मस्तिष्क ने जो प्रधानता प्राप्त की है, वह संसार के इतिहास में एक अद्‌भुत उदाहरण है। सम्पूर्ण संसार की गतिविधि का सञ्चालन आज मानवी मस्तिष्क कर रहा है। इस लिये यह बात कही जा रही है कि जिस राष्ट्र का मस्तिष्क ज्ञान और विज्ञान से परिपूर्ण होगा, जो राष्ट्र संसार के नवीन से नवीन ज्ञान और विज्ञान में अग्रगण्य रहेगा; वही भविष्य में संसार का नेतृत्व करेगा। इसी विचार धारा को सामने रख कर संसार के तमाम प्रगतिशील राष्ट्र विविध प्रकार के वैज्ञानिक क्षेत्रों में नया प्रकाश लाने की चेष्टा कर रहे हैं। उन्होंने इस युग में जो अद्‌भुत आविष्कार किये हैं, वे मनुष्यों को क्या पर स्वर्ग के देवताओं को भी आश्चर्य में डालनेवाले हैं। कहा जाता है और सही कहा जाता है कि आगामी महायुद्ध विज्ञान युद्ध होगा। उस युद्ध में वही राष्ट्र सफल हो सकेगा, जिसके पास अधिक परिष्कृत मस्तिष्क और प्रचुर वैज्ञानिक सामग्री होगी।

इस समय संसार के सभी प्रगतिशील राष्ट्र जीवन के महायुद्ध में सफलता प्राप्त करने में अग्रसर हो रहे हैं। हमारा यह प्रिय देश भारतवर्ष भी नवीन युग में प्रवेश कर रहा है। अन्य प्रगतिशील राष्ट्रों की तरह संसार में वह भी सम्मान के साथ जीवित रहना चाहता है। इसके लिये यह आवश्यक है कि वह भी अन्य प्रगतिशील राष्ट्रों की तरह ज्ञान और विज्ञान की घुड़दौड़ में आगे रहने की चेष्टा करे। इसके लिये इस देश में विविध प्रकार के वैज्ञानिक विषयों में विकास की परम आवश्यकता है। पाश्चात्य जगत ने विभिन्न वैज्ञानिक विषयों में जो पारदर्शिता प्राप्त की है, उसका हमें पूरा पूरा लाभ लेना ही होगा। इसके अतिरिक्त हमें भी अपनी ओर से विज्ञान क्षेत्र में कुछ ऐसी बहुमूल्य देनें देनी होंगी जिससे हम भी अपना मस्तिष्क ऊँचा कर सकें।

यह कहने की आवश्यकता नहीं कि साहित्य मानवी मस्तिष्क के विकास में और विविध प्रकार के ज्ञान और विज्ञान की उत्क्रान्ति में सबसे प्रधान हिस्सा लेता रहा है। पाश्चात्य विज्ञान के विकास में वहाँ के साहित्य ने कितना जबर्दस्त कार्य किया है इस पर विशेष लिखने की आवश्यकता नहीं। किसी भी विज्ञान को आप ले लीजिये उस पर अंग्रेजी आदि पाश्चात्य भाषाओं में सैंकड़ों हजारों ग्रंथ मिल जायंगे।

इतना ही नहीं वहाँ हर विषय पर दिन रात नई नई खोजें होती रहती हैं। वहाँ के बड़े बड़े दिमाग वैज्ञानिक अन्वेषणाओं में संलग्न हैं। हमारा देश, जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, एक नये युग में प्रवेश कर रहा है। उसमें नई आकांक्षाओं का उदय हो रहा है। उसकी आत्मा जागृति की नवज्योति का दर्शन कर रही है। राजनैतिक, सामाजिक आर्थिक आदि अनेक क्षेत्रों में नव प्रकाश आलोकित होने लगा है। ऐसे समय में यह आवश्यक है कि हम अपने राष्ट्र की भाषा में पाश्चात्य ज्ञान और विज्ञान की ज्योति को अवतीर्ण करने की चेष्टा करें, विज्ञान के विविध ग्रंथों को देशी भाषाओं में प्रकाशित करने का विराट् आयोजन करें।

इस कार्य को सफल करने के लिये वैज्ञानिक शब्दकोष की कितनी बड़ी आवश्यकता है, इसका अनुभव सब विचारशील महानुभाव करते हैं। हिन्दी भाषा तथा अन्य भारतीय भाषाओं में वैज्ञानिक शब्दों का अभाव होने के कारण यह राष्ट्र विज्ञान का ज्ञान प्राप्त करने में बहुत पिछड़ रहा है। उपर्युक्त वैज्ञानिक शब्दों के अभाव के कारण देश में वैज्ञानिक विषयों की प्रगति सन्तोषकारक नहीं हो पाई है।

हम इस कमी का अनुभव बहुत समय से कर रहे थे। ईसवी सन् १९१४ में हमने एक वृहन् अंग्रेजी हिन्दी कोष रचने का कार्य शुरू किया था। पर शीघ्र ही महायुद्ध शुरू हो जाने से हमें वह प्रयत्न छोड़ना पड़ा। इसके बाद ईसवी सन १९२६ में अनुकूल स्थिति प्राप्त होने पर हमने इस प्रयत्न को फिर से शुरू किया। इन्दौर नरेश श्रीमन्त महाराजा तुकोजीराव होल्कर ने हमें अपने "देशी राज्य" नामक ग्रंथ पर १५००० रुपये का उदार पुरस्कार प्रदान किया। इससे हमारे साहित्यिक गति विधि में नया जीवन और नया उत्साह आगया। यहां हम यह मुक्तकण्ठ से स्वीकार करते हैं कि इस कोष की सफलता में श्रीमन्त की उक्त सहायता प्रधान रूप से कारणीभूत हुई है।

हमने कई योग्य विद्वानों और विशेषज्ञों का बहुमूल्य सहयोग प्राप्त कर अपने अंग्रेजी हिन्दी कोष के लगभग २०००० पृष्ट लिखवा डाले। यह कोष न केवल हिन्दी भाषा ही में वरन् समस्त भारतीय भाषाओं में सब से बड़ा माना गया है। इसमें बाईस हजार से ऊपर खर्च हुआ।

इस कोष की हस्त लिखित कॉपी लेकर ईसवी सन १९३१ में मैं कलकत्ते गया और वहाँ सुप्रख्यात विज्ञानाचार्य सर पी० सी० राय को मैंने इसे बतलाया। वे इस कार्य को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने मुझे इसकी सफलता के लिये आशीर्वाद दिया। साथ ही उन्होंने मुझे विशाल पाये पर एक वैज्ञानिक शब्द कोष रचने का आग्रह किया। मैंने नतमस्तक होकर आचार्य देव की आज्ञा को स्वीकार किया और इसके लिये जोरशोर से प्रयत्न करना शुरू कर दिया।

"जहाँ प्रबल इच्छा होती है वहाँ मार्ग मिल जाता है" यह कहावत मेरे इस प्रयत्न में सम्पूर्ण रूप से चरितार्थ हुई। आचार्य राय महोदय ने मुझे अपनी रासायनिक परिभाषा उपयोग करने के लिये प्रदान की। यह परिभाषा उन्होंने बड़े परिश्रम से तैयार की थी। इसके बाद किसी कार्यवश मैं प्रयाग विश्वविद्यालय के अर्थशास्त्र के प्रोफेसर पं. दयाशंकरजी दुबे एम. ए. से मिलने के लिये गया। मैंने उन्हें अपनी वैज्ञानिक कोष की योजना बतलाई। उन्होंने इसे बहुत पसन्द किया और मेरे साथ हार्दिक सहानुभूति प्रदर्शित की। इतना ही नहीं उन्होंने अपने अर्थशास्त्र के परिभाषा-कोष की हस्तलिखित कॉपी मुझे प्रदान की। यहां मैं मुक्त कण्ठ से स्वीकार करता हूँ कि प्रोफेसर दुबे महोदय ने इस सम्बन्ध में मेरे साथ अत्यन्त उदारता और सहृदयता का व्यवहार किया। मैं उनकी इस कृपा के लिये अत्यन्त कृतज्ञ हूँ। इस ग्रन्थ में अर्थशास्त्र के कोष में व्यापार सम्बन्धी कुछ शब्द मेरे मित्र बा० कस्तूरचन्दजी बांठिया बी. कॉम भूतपूर्व वाइस प्रेसिडेन्ट इण्डियन चेम्बर ऑफ कॉमर्स लण्डन के भी रचे हुए हैं, पर इस विभाग का अधिकाँश प्रोफेसर

दुवे महोदय के ही शब्दकोष के आधार पर लिखा गया है। उनका बहुत बड़ा परिश्रम इसमें समाविष्ट है। इस कृपा के लिये मैं दुवे महोदय का हृदय से कृतज्ञ हूँ। अर्थ शास्त्र की शब्द रचना में उन्होंने जो महान् परिश्रम किया उसकी कल्पना पाठक भली प्रकार कर सकते हैं।

इस कोष के भौतिक और रासायनिक शास्त्र की परिभाषा का प्रकरण सम्पादन करने में मुझे श्रीयुत् चन्द्रगुप्तजी वार्ष्णेय बी. एस. सी. से बहुमूल्य सहयोग प्राप्त हुआ। श्रीयुत चन्द्रगुप्तजी हिन्दी के उदीयमान लेखक हैं और उक्त विषयों में उनकी अच्छी प्रगति है। उनके योग्य हाथों में यह कार्य रहने से मुझे बहुत कुछ निश्चिंत रहना पड़ा। मैंने उन्हें इस विषय की साधन सामग्री दी थी उसका उन्होंने बड़े अच्छे ढंग से उपयोग किया। वैद्यक शब्दों की रचना और व्याख्या में मुझे हिन्दु विश्वविद्यालय के श्रीयुत् गोपाल कृष्ण शर्मा आयुर्वेदाचार्य [इन मेडिशन एन्ड सर्जरी] से प्रशंसनीय सहयोग मिला। इसके अतिरिक्त मैंने बाहर के अनेक निष्णान्त और योग्य विद्वानों से विशेष विशेष विषयों की शब्द रचनाएं करवाई जिनका सविस्तार उल्लेख इस ग्रन्थ के अन्तिम भाग में किया जायगा।

इसके अतिरिक्त मैंने कलकत्ते के भारत-प्रसिद्ध कविराज महामहोपाध्याय डॉक्टर गणनाथ सेन एम. बी. बी. एस., डॉक्टर एन. एस. सहस्त्रबुद्धे एम. एस., डाक्टर गिरिन्द्रनाथ मुखोपाध्याय बी. ए. एम. डी., डॉक्टर भास्कर गोविन्द घाणेकर बी. एस. सी. एम. बी बी. एस. आयुर्वेदाचार्य, डॉक्टर मुकुन्दस्वरूप वर्मा बी. एस. सी. एम. बी., बी. एस., डॉक्टर त्रिलोकीनाथ वर्मा एम. बी. बी. एस., डाक्टर शंकरलाल गुप्त एम. बी., बी. एस., डॉक्टर निहालकरण सेठी एम. ए. डी. एस. सी, प्रोफेसर शुकदेव पांडे एम. एस. सी., प्रो० फूलदेवसहाय वर्मा एम. एस. सी., श्री ज्ञानेन्द्रलाल लाहिड़ी एम. एस. सी. पी. आर. एस., डॉक्टर जोगेन्द्रनाथ घोष ऐम. डी., डॉक्टर रामदयाल कपूर एम. बी. बी. एस., प्रो० शंकर आत्माराम परांडेकर एम. एस. सी., श्री नारायण ताम्हणे एस. एस. सी., डिप्. एल्. एस्. श्री नारायण रामचन्द्र कान्हे एम. एस. सी. वैद्य श्री महादेव चन्द्रशेखर पाठक आदि अनेक प्रकाण्ड विद्वानों द्वारा रचित पारिभाषिक शब्दों से सहायता ली गई है। इनके अतिरिक्त हजारों शब्दों के पर्यायवाची अर्थ विशेषज्ञों द्वारा बनवाये गये हैं। इस कार्य में कितना अथाह परिश्रम और मस्तिष्क शक्तियों का व्यय हुआ होगा, इसका अनुमान पाठक स्वयं कर सकते हैं।

इतना बड़ा और इतना अर्थसाध्य कार्य मुझ जैसे मनुष्य से कठिन ही नहीं वरन असम्भव होता, अगर मुझे इसमें भारतीय नरेशों और योग्य महानुभावों से योग्य सहायता न मिलती। इस कोष-कार्य में सब से पहली उदार सहायता श्रीमान् उदयपुर नरेश महाराणा सर भोपालसिंहजी साहब से मिली। श्रीमान् ने मेरे साथ बड़ी सहानुभूति प्रकट की। इसके लिये मैं श्रीमान् का बड़ा कृतज्ञ हूँ। श्रीमान् के तात्कालिक प्राइवेट सक्रेटरी श्रीयुत मेहता तेजसिंहजी महोदय ने इस कार्य में जो दिलचस्पी प्रकट की उसके लिये मैं उनका बड़ा आभारी हूँ। पीछे जाकर दीवान बहादुर पं० धर्म नारायणजी मुसाहिब खास-आला उदयपुर ने जो सहानुभूति प्रकट की उसके लिये मैं उनका कृतज्ञ हूँ।

इसके कुछ दिन बाद मैं इन्दौर के तत्कालीन डेप्युटी प्राइम मिनिस्टर सरदार माधवराव कीबे के परिचय पत्र के साथ परम विद्याप्रेमी बड़ौदा नरेश श्रीमान् शियाजीराव गायकवाड़ से मिला। श्रीमान् ने जिस कृपा पूर्ण प्रेम और सहृदयता का व्यवहार मेरे साथ किया उसे मैं सदा स्मरण रखूँगा। उनकी विद्वता और प्रगाढ़ ज्ञान देख कर मैं परम विस्मित हुआ। राज्यसत्ता के साथ संस्कृति और सभ्यता का अगर मधुर सम्मेलन देखना हो तो महाराजा शियाजीराव में मिलेगा। उनका दृष्टिकोण अत्यन्त विशाल है। संसार

की नई से नई भावनाओं के साथ उनका पूरा सम्पर्क है। उन्होंने मेरे इस कोष के कई अंशों को बड़े ध्यान से देखा और इस कार्य के प्रति अपनी पूर्ण सहानुभूति और प्रसन्नता प्रकट की।

श्रीमान् महाराजा बड़ौदा के बाद श्रीमान् भावनगर नरेश ने इस कार्य में बड़ी उदार सहायता प्रदान की। श्रीमान् भावनगर नरेश सुशिक्षित और प्रजाप्रिय हैं। मैं भावनगर के अत्यन्त योग्य और प्रतिभासम्पन्न दीवान सर प्रभाशंकर पट्टनी से मिला। सर प्रभाशंकर न केवल प्रथम श्रेणी के मुत्सद्दी एवम् शासक ही हैं वरन् वे बड़े साहित्य सेवी भी हैं। गुजराती साहित्यक क्षेत्र में उनका बड़ा नाम है। इसके अतिरिक्त किसी भी अच्छे कार्य में सहयोग देना यह उनके जीवन का मानो ध्येयहीसा बन गया है। उनका विशाल व्यक्तित्व, उनकी राजनैतिक प्रतिमा और सहृदयता पूर्ण सहानुभूति आकर्षण की वस्तुयें हैं। उन्होंने मेरे इस कार्य को पसन्द किया और बड़ी क्रियात्मक सहायता प्रदान की जिसके लिये मैं उनका बड़ा कृतज्ञ हूँ।

इस कार्य में मुझे ग्वालियर के प्रजा प्रिय नरेश श्रीमान महाराजा जियाजी राव महोदय की सरकार से भी बहु मूल्य सहायता प्राप्त हुई इसके लिये मैं श्रीमान् का हृदय से कृतज्ञ हूँ। स्वर्गीय सर हुसमतउल्लाखाँ महोदय, सर कैलाशनरायण हक्सर महोदय, राव बहादुर मूले महोदय आदि महानुभावों ने मेरे इस कार्य को पसन्द कर जिस सहृदयता के साथ इसकी सिफारिश की और मुझे योग्य प्रोत्साहन दिलाया। इसके लिये मैं इन महानुभावों का बड़ा आभारी हूँ। श्रीमान् मूले महोदय ने इस कार्य में एक वक्त पहले भी बड़ी दिलचस्पी दिखलाई थी और उन्होंने मेरा बड़ा उत्साह बढ़ाया था।

इसी प्रकार श्रीमान् काश्मीर नरेश श्रीमान् महाराजा सर हरीसिंहजी महोदय की सरकार ने इस कार्य में मेरा बड़ा उत्साह बढ़ाया और मुझे योग्य प्रोत्साहन प्रदान किया। इसके लिये मैं श्रीमान् के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। श्रीमान् के प्राईवेट सेक्रेटरी और पोलिटिकल सेक्रेटरी ने मेरे साथ बड़ी सहानुभूति का व्यवहार किया जिसके लिये मैं आभारी हूँ।

बीकानेरके वयोवृद्ध अनुभवी और अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त माहाराजा श्रीमान् हिज हाईनेस गंगा सिंहजी साहब महोदय ने मेरे इस काम को पसन्द कर जिस उदारता और महानुभावता से इसमें सहायता की उसके लिये मैं कृतज्ञ हृदय से श्रीमानका आभारी हूँ। बीकानेर में जब जब मैं गया तब तब राज्य के गेस्ट हाउस में मेरे साथ जैसी सहानुभूति और प्रेम का व्यवहार किया गया उसे मैं कभी नहीं भूल सकता। श्रीमान् महाराजा साहब के प्राईवेट सक्रेटरी महोदय ने भी मेरे साथ बड़े सौजन्य का व्यवहार किया।

इन्दौर के प्राइम मिनिस्टर श्रीमान् सर सीरेमलजी बापना महोदय ने इस कार्य में मेरे साथ जो अत्यन्त सहृदयता पूर्ण सहानुभूति प्रदर्शित की उसके लिय मैं हृदय से उनका कृतज्ञ हूँ। श्रीमान् बापना साहब मेरे प्रति बड़ा प्रेम और सहानुभूति रखते हैं और जब जब अवसर आया तब तब उन्होंने मुझे योग्य सहायता देने में कोई कसर उठा न रक्खी। उनकी सहृदयता और उनका सहानुभूति पूर्ण हृदय आकर्षण की वस्तुऐं हैं।

इसी प्रकार इन्दौर के भूतपूर्व डेप्युटी प्राइममिनिस्टर श्रीमान् सरदार माधवराव कीबे ने मेरा बड़ा उत्साह बढ़ाया। श्रीमान् कीबे महोदय अनन्य विद्या प्रेमी हैं और साहित्य सेवियों का उत्साह बढ़ाने में उनका हृदय सदा तैयार रहता है। इससे पहले भी उन्होंने मेरे कार्य में कई वक्त सहानुभूति दिखलाई।

हिन्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान् और साहित्य प्रेमी नरेश श्रीमान् महाराजा वीरसिंहजू देव महोदय ओरछा ने जिस अत्यन्त उदार भावना से मेरी जैसी सहायता की उसे मैं सदा स्मरण रक्खूंगा। मैंने देखा कि श्रीमान् ने आर्थिक सहायता के साथ २ अपना हृदय भी दिया। वे इस ग्रन्थ को देखकर

अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने बड़ी उदारता के साथ मेरा उत्साह बढ़ाया। भारतवर्ष के साहित्य प्रेमी नरेशों में आपका आसन बहुत ऊंचा है और आपका खुद का जीवन भी एक दृष्टि से साहित्यक ही है, ओरछा के चीफ सेक्रेटरी ठा॰ सज्जनसिंहजी और पर्सनल सेक्रेटरी श्रीयुत केप्टिन चन्द्रसेनजी ने मेरे साथ जिस प्रेम और सहानुभूति का व्यवहार किया उसके लिये मैं आभारी हूँ।

पालनपुर के नरेश श्रीमान् नवाब साहबने मेरे साथ जिस सहृदयता का व्यवहार किया उसे मैं कभी नहीं भूल सकता। मुसलमान नरेश होते हुए भी उन्होंने हिन्दी के इस वृहत् कार्य में जो महान् सहानुभूति प्रगट की वह उनके हृदय की महानता की सूचक है।

श्रीमान् नवाब साहब बड़े ही सज्जन और सहृदय महानुभाव हैं। अपनी हिन्दु और मुसलमान प्रजा को समदृष्टि से देखते हैं। आपने मेरे इस कार्य्य को बहुत पसन्द किया। आपने अपनी ओर से तो मुझे सहयोग प्रदान किया ही, पर अपने कई मित्र नरेशों को परिचय पत्र दिये, जिनके कारण मुझे बहुत ही संतोषकारक सहायता मिली।

इसी प्रकार पालीताना नरेश श्रीमान् महाराजा बहादुरसिंहजी ने गुजराती भाषा भाषी नरेश होते हुए भी मेरे इस कार्य में बड़ी ही हार्दिक सहानुभूति प्रकट की और उन्होंने हर प्रकार की सहायता देने की तत्परता दिखलाई। श्रीमान् ने अपने अन्य मित्र नरेशों को भी इस ग्रंथ के लिये सिफारिश करने की कृपा की, जिससे मुझे अच्छा प्रोत्साहन मिला। मैं इसके लिये आपका कृतज्ञ हूँ। पालीताना के दीवान साहब ठाकुर मूलसिंहजी ने भी बड़ी सहानुभूति प्रकट की।

श्रीमान् महाराजासाहब प्रतापगढ़ ने मुझे इस कार्य में जो उदार प्रोत्साहन प्रदान किया उसके लिये मैं आपका बड़ा आभारी हूँ। प्रतापगढ़ के दीवान श्रीयुत माणिकलालजी महोदय ने भी इस कार्य में बड़ी सहानुभूति प्रकट की।

डूंगरपुर के उत्साही नवयुवक महाराजा साहब ने मेरे इस कार्य को बहुत पसन्द किया और उन्होंने मेरे साथ हार्दिक क्रियात्मक सहानुभूति प्रकट की जिसके लिये श्रीमान् का मैं बड़ा कृतज्ञ हूँ। इसी प्रकार श्रीमान् बाँसवाड़ा नरेशने मुझे इस कार्यमें जो हार्दिक प्रोत्साहन प्रदान दिया उसके लियेमैं श्रीमान् को धन्यवाद देता हूँ।

श्रीमान् धौलपुर नरेश ने अत्यन्त कार्य व्यस्त होने पर भी मेरे प्रति जो सहृदयता पूर्ण सहानुभूति प्रकट की उसे मैं सदा स्मरण रक्खूंगा। श्रीमान् की उदार सहायता के लिये मैं आपका बड़ा कृतज्ञ हूँ।

श्रीमान् महाराजा साहब लूणावाड़ा ने गुजराती भाषा भाषी नरेश होते हुए भी मेरे इस कार्य में अत्यन्त सहृदयता पूर्ण सहानुभूति प्रकट की। उन्होंने इस कार्य में जो उदार सहायता प्रदान की उसके लिये मैं श्रीमान् का हृदय से कृतज्ञ हूँ। श्रीमान के पर्सनल सेक्रेटरी, सायर ऑफीसर और प्राईवेट सक्रेटरी आदि महानुभावों ने मेरे साथ बड़ी ही सहृदयता का व्यवहार किया।

श्रीमान् महाराज साहब वांसदा ने मेरे इस कार्य के प्रति जो महान् सहानुभूति दिखलाई उसे मैं कभी नहीं भूल सकता। श्रीमान् एक सहृदय नरेश हैं और उनके अनेक दिव्य गुणों की मेरे हृदय पर बहुत ही गहरी छाप पड़ी है। वांसदा के दीवान साहब का उनके सहृदयता पूर्ण व्यवहार के लिये मैं बड़ा कृतज्ञ हूँ।

इसी प्रकार श्रीमान महाराजा साहब नृसिंहगढ़ ने मेरा जो उत्साह बढ़ाया उसके लिये मैं उनका आभारी हूँ। श्रीमान नरसिंहगढ़ नरेश के चचा श्रीमान काका साहब रघुनाथसिंहजी ने नरसिंहगढ़ में मेरे साथ जो प्रेम पूर्ण व्यवहार किया उसकी स्मृति अभी तक मेरे हृदय में ताजा है।

मुझे हर्ष है कि कई पोलिटिकल अफसरों ने भी मेरे इस कार्य को बहुत पसन्द किया। राजपूताने के भूतपूर्व ए. जी. जी. माननीय सर रेनल्डस ने इस ग्रंथ की हस्तलिखित कापी देखते ही इसे "महान्कार्य" से सम्बोधित किया और उन्होंने राजपूताने के कुछ नरेशों को इसके लिये जोरदार सिफारिश की। इसी प्रकार राजपूताने के वर्तमान ए जी. जी. सर जार्ज ओगिलवी महोदय तो इस कार्य के लिये मुझे हमेशा उत्साहित करते रहे। सर जॉर्ज हिन्दी जानते थे और उन्होंने इस ग्रंथ के सम्बन्ध में योग्य सिफारिशें भी कीं। मध्यभारत के भूतपूर्व ए. जी. जी. सर बरट्रेण्ड ग्लेंसी इसकी हस्तलिखित कापी देख कर बड़े प्रसन्न हुये और उन्होंने इसे Classical work कहा; काठियावाड़ के ऐ. जे. जी. सर लेटिमर ने इस ग्रंथके लिये कुछ दरबारों को सिफारिशें कीं। उदयपुर के रेजी- डेन्ट मि० बीयम ने मेरे साथ बड़ी सहानुभूति प्रकट की और उन्होंने बड़ी प्रसन्नता के साथ कुछ दरबारों को इसकी सिफारिश करने की कृपा की। मैं इन सज्जनों की इस कृपा के लिये उन्हें धन्यवाद देता हूँ।

श्रीमान् राव राजा साहब उणियारा ने मेरे इस कार्य में जो उदार सहयोग प्रदान किया उसके लिये मैं आपको हार्दिक धन्यवाद देता हूँ। उणियारा में श्रीमान् राव राजा साहब, उनके तात्कालीन दीवान महोदय तथा वर्तमान दीवान साहब श्री शुक्लाजी ने मेरे साथ जो सहृदयता पूर्ण व्यवहार किया वह मैं सदा याद रक्खूंगा।

जयपुर के होम मेम्बर श्रीमान् ठाकुर साहब अचरोल ने समय समय पर मुझे जो कृपा पूर्ण सह- योग दिया उसके लिये मैं हृदय से उनका आभारी हूँ। वे मुझे अपने इस कार्य में हर समय सहयोग देने की कृपा करते रहे। उन्होंने यहां तक कहा कि आप मेरे शरीर से जैसा चाहें सहयोग ले सकते हैं।

श्रीमान् बिसाऊ ठाकुर साहब ने भी मुझे अति उदार सहयोग प्रदान किया। उन्होंने न केवल इसमें अपनी निजी सहायता ही दी वरन् अन्य कई सज्जनों को मेरे कार्य का परिचय करवाने की कृपा की। आपने इस ग्रंथ के लिये जो दिलचस्पी ली उसके लिये मैं आपका बड़ा कृतज्ञ हूँ।

श्रीमान रावलजी साहब सामोद ने इस कार्य के प्रति बड़ी प्रसन्नता प्रकट की और उन्होंने इस कार्य में कृपा पूर्वक उदार सहयोग प्रदान किया। इनके सौजन्य पूर्ण व्यवहार की छाप मुझ पर पड़ी।

सीकर के सीनियर मेम्बर केप्टनवेब महोदय ने इस कार्य को बहुत पसंद किया और मेरे साथ गहरी सहानुभूति प्रकट की। आपने परिस्थिति अनुसार मुझे शासन की ओर से तो प्रोत्साहित किया ही, पर इसके अतिरिक्त आपने मुझे बहुत से परिचय पत्र दिये, जिनसे मुझे संतोषकारक सहायता मिली। मैं आपकी इस कृपा के लिये कृतज्ञ हूँ। सीकर के असिस्टेंट सीनियर ऑफिसर श्रीयुत कंवरलालजी बापना ने इस काम में जो दिलचस्पी दिखलाई उसके लिये उनका भी आभारी हूँ। केप्टन वेब महोदय के प्राईवेट सेक्रेटरी श्रीयुत जैन महाशय ने भी इस कार्य में जो कष्ट स्वीकार किया उसके लिये मैं उन्हें धन्यवाद देता हूँ।

नवलगढ़ के ठाकुरसाहब श्रीमान् मदनसिंहजी ने इस कार्य में बड़ी सहानुभूति प्रकट की। आपकी सिफारिश से मुझे कई स्थानों से योग्य प्रोत्साहन मिला। आपने मेरे इस कार्य में जो सहयोग प्रदान किया, उसके लिये मैं आपका बड़ा आभारी हूँ।

श्रीमान् कुचामन ठाकुर साहब हरिसिंहजी महोदय ने कुचामन में मेरे इस कार्य के प्रति अत्यन्त संतोष प्रकट कर जो उदार सहानुभूति दिखलाई, उसके लिये मैं आपको हृदय से धन्यवाद देता हूँ। आपके कामदार श्रीयुत मोहनलालजी बड़जात्या ने भी इस में बड़ी दिलचस्पी ली।

जयपुर कौन्सिल के सेक्रेटरी श्रीमान् ठाकुर चंद्रपालसिंहजी ने इस कार्य में मुझे हर तरह से प्रोत्साहित किया, इसके लिए मैं आपका बड़ा ही आभारी हूँ।

खेतड़ी के भूतपूर्व ऐडमिनिस्ट्रेटर मि० केरोल ने मुझे जो कृपापूर्ण सहायता दी, इसके लिये मैं उनका बड़ा कृतज्ञ हूँ।

इस कार्य में श्रीमान निमाज ठाकुर साहब और श्रीमान आउवा ठाकुर साहब ने जो सहायता की उसके लिये मैं उनको धन्यवाद देता हूँ।

इन्दौर के राज्यभूषण रायबहादुर श्रीमान कन्हैयालालजी भण्डारी ने मेरे इस कार्य पर अत्यन्त प्रसन्नता प्रकट की और ज्योंही मैंने थोड़ासा संकेत किया कि उन्होंने इस कार्य में बड़ी प्रसन्नता के साथ उदार सहयोग प्रदान करने की तत्परता दिखलाई जिसके लिये मैं उनके प्रति हृदय से कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

अहमदाबाद के सुप्रसिद्ध सेठ और मिल मालिक सर चीनू भाई माधवलाल बेरोनेट ने गुजराती भाषा भाषी होते हुए भी मेरे इस कार्य के प्रति अत्यन्त सहानुभूति प्रकट की और उन्होंने इस कार्य में अत्यन्त उदार प्रोतसाहन प्रदान किया। उक्त सेठ साहब के पूर्वज विद्या और साहित्य प्रेम के लिये सारे गुजरात में ख्याति पाये हुये हैं। उनके सहृदयता पूर्ण व्यवहार ने मेरे हृदय पर बड़ी गहरी छाप डाली। सेठ साहब के बहनोई श्रीमान् दीवानजी महोदय से मिलकर भी बड़ी प्रसन्नता हुई। आप हिन्दी के अनन्य प्रेमी हैं और स्वभाव के बड़े ही सज्जन हैं।

बम्बई के सुप्रख्यात सेठ रामविलासजी रुईया ने इस कार्य में जो क्रियात्मक सहयोग प्रदान किया उसके लिये मैं आपका बड़ा कृतज्ञ हूँ। श्रीमान् रुइयाजी अत्यन्त उदार और सहृदय महानुभाव हैं। हर एक अच्छे कार्य में उनकी हार्दिक सहानुभूति रहती है। उनके यहां से कोई निराश होकर नहीं लौटता। उक्त सेठ साहब के प्राइव्हेट सेक्रेटरी श्रीयुत महता साहब और ऑफिस सुप्रिन्टेन्डेन्ट श्रीयुत टेकचंदजी ने भी मेरे साथ बड़ा ही प्रेम पूर्ण व्यवहार किया।

बम्बई के सुप्रसिद्ध सेठ आनन्दीलालजी पोद्दार के सुयोग्य पुत्र श्रीमान् कुँवर रामरखजी महोदय ने भी मेरे इस कार्य में हार्दिक सहानुभूति प्रकट की और उन्होंने न केवल इसमें खुद ही सहयोग दिया वरन अपने अन्य मित्रों को भी इसका परिचय करवाने की कृपा की।

उपरोक्त सज्जनों के अतिरिक्त श्रीमान सेठ पीरामलजी बम्बई, सेठ विसम्भरलालजी महेश्वरी बम्बई, मालवा मिल के मैनेजिंग डाईरेक्टर सेठ गोविंदरामजी महोदय बंबई, श्रीमान् सेठ जुगलकिशोरजी बिड़ला कलकत्ता, श्रीमान सेठ मगनीरामजी बागड़, श्रीमान् सेठ राधाकिशनजी चमड़िया, श्रीमान सेठ सर बदरीदासजी गोयनका, श्रीमान सेठ मंगतूरामजी जयपुरिया, श्रीमान सेठ भागीरथमल जी कनोड़िया, श्रीमान सेठ बालकृष्णजी मालिक फर्म ताराचंदजी घनश्यामदासजी आदि महानुभावों ने इस कार्य में जो उदार सहयोग प्रदान किया है उसके लिये मैं उनका बड़ा कृतज्ञ हूँ।

अजमेर के सुप्रसिद्ध रायबहादुर सेठ भागचंदजी एम. एल. ए. ने जिस हार्दिक प्रसन्नता के साथ इस कार्य में सहयोग दिया उसके लिये मैं हृदय से उनका आभारी हूं।

श्रीमान सेठ रामकृष्णजी डालमिया ने मेरे इस कोष कार्य में जिस हार्दिक सहानुभूति के साथ सहायता की उसके लिये मैं अपनी कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। डालमियाजी एक बड़े साहसी और पुरुषार्थी महानुभाव हैं। देश की औद्योगिक गतिविधि के सूत्रधारों में आपका अत्यन्त उच्च आसन है। इसके अतिरिक्त शिक्षा, साहित्य, समाज-सुधार आदि अनेक कार्यों में आप बड़ी उदारता से सहयोग देते रहते हैं।

मेरे कई सम्पादक मित्रों ने भी इस कोष के सम्बन्ध में अपने पत्रों में लम्बे चौड़े लेख लिखकर मेरा जो उत्साह बढ़ाया उसके लिए मैं इन महानुभावों का अत्यन्त कृतज्ञ हूँ।

श्रीयुत भाई बालकृष्णजी शर्मा सम्पादक 'प्रताप' श्रीयुत पं० सत्यदेवजी विद्यालंकार तत्कालीन सम्पादक 'स्वतन्त्र', श्रीयुत पं० नंददुलारेलालजी बाजपेयी तत्कालीन सम्पादक 'भारत', श्रीयुत बाबू दुलारेलालजी भार्गव सम्पादक 'सुधा', श्रीयुत पं: बाबूराव विष्णु पराडकर सम्पादक 'आज', श्रीयुत पं. कृष्णदत्तजी पालीवाल सम्पादक 'सैनिक', श्रीयुत पं० निरंजन शर्माजी सम्पादक 'श्री वेंकटेश्वर समाचार', प्रोफेसर इन्द्रजी विद्यालंकार तथा पं० रामगोपालजी विद्यालंकार सम्पादक 'अर्जुन' आदि महानुभावों का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इन सज्जनों ने मेरे साथ जो अत्यन्त सहानुभूति पूर्ण व्यवहार किया उसे मैं सदा स्मरण रक्खूंगा। इन्होंने अपने उत्साह वर्धक लेखों द्वारा मुझे बहुत प्रोत्साहित किया।

कई गुजराती पत्रों के सम्पादक महोदयों ने हिन्दी भाषा के इस कोष के लिए मेरे प्रति जो अपूर्व सहानुभूति दिखलाई उसे स्मरण कर मेरा हृदय गद्‌गद् हो जाता है। इनमें 'मुम्बई समाचार' और 'जयभारत' के सम्पादक महोदयों का तो मैं विशेष रूप से कृतज्ञ हूँ जिन्होंने आशा से अधिक मेरा उत्साह बढ़ाया। इसके अतिरिक्त "हिन्दुस्थान अने प्रजामित्र" के सम्पादक महोदय ने भी मेरा उत्साह बढ़ाने में कोई कसर उठा न रक्खी। अहमदाबाद के गुजरात समाचार के सम्पादक महोदय ने भी अपने पत्र में उत्साह वर्धक लेख लिखकर मुझे प्रोत्साहित किया।

अंग्रेजी पत्रों में 'बॉम्बे सेन्टिनल', 'स्टार' (अहमदाबाद), 'बाम्बे क्रोनीकल' 'इन्डियन डेली मेल' 'टुडे' 'ट्रिब्यून' आदि पत्रों ने इस कोष के विषय में जो लेख लिखकर मुझे उत्साहित किया उसके लिये मैं इनके सम्पादक महोदयों को हृदय से धन्यवाद देता हूँ। 'बोम्बे सेन्टिनल' के सम्पादक मि. बी. जी. हार्निमन और स्टार के सम्पादक श्रीयुत मोहनलालजी भट ने मेरे साथ जो विशेष सहानुभूति दिखलाई उसके लिये मैं उनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

इसके अतिरिक्त आदर्श प्रेस के भूतपूर्व मालिक श्रीयुत भाई जीतमलजी लूणिया ने इसे अपना घरू काम समझ कर इसे जिस उत्तमता और मुस्तैदी के साथ किया इसके लिये मैं उनका हृदय से कृतज्ञ हूँ। इसके साथ ही आदर्श प्रेस के मैनेजर श्रीयुत रामलाल जी गोयल को भी धन्यवाद देता हूँ जिन्होंने बड़े परिश्रम से इस ग्रंथ के प्रूफ देखे और छपाई सम्बन्धी अन्य कामों में भी सहायता दी। आदर्श प्रेस के हैड कम्पोजीटर श्री पं. रामप्रसादजी पाण्डेय के कार्य की भी सराहना करता हूँ जिन्होंने इसके कम्पोजिंग के काम को उत्तमता से करवाया। डिक्शनरी ऑफिस के श्रीयुत रतनलालजी हींगड ने जैसे परिश्रम से कार्य किया, उसका प्रसन्नता से मैं उल्लेख करता हूँ।

आदर्श प्रेस के वर्तमान सञ्चालक श्रीयुत ऑंकारनाथजी बाकलीवाल ने इस कार्य में जैसी दिलचस्पी ली उसके लिये मैं उन्हें हार्दिक धन्यवाद देता हूँ। आपने इस ग्रंथ को जल्दी से जल्दी निकलवाने में बड़ी सहायता की।

भारत के अनेक गणमान्य विद्वान तथा अनेक विद्याप्रेमी नरेशों की बहुमूल्य सहायता के कारण आज मैं इस ग्रंथ को प्रकाशित करने में समर्थ हो रहा हूँ। अगर इन महानुभावों की ऐसी ही कृपा रही तो मैं शीघ्र ही इस ग्रंथ का दूसरा भाग प्रकाशित कर सकूंगा। मैं परमात्मा को धन्यवाद देता हूँ कि जिसकी कृपा से मैं अपने जीवन के एक महान कार्य में कृतकार्य हुआ हूँ।

१-११-२७ }

सुखसम्पत्तिराय भंडारी

# THE
# TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI
# DICTIONARY
# OF
# COMMERCIAL & ECONOMICAL TERMS.

## A

Abatement छूट, बाद, वह रकम जो व्यापारी अपने ग्राहक को बतौर कमीशन के काटता है.

Abbreviation संक्षेप.

Abbreviator संक्षेप करने वाला, संक्षेप-कर्ता.

Abbreviature सार संग्रह, संक्षिप्तता.

Abbreviatory संक्षेपात्मक.

Abinitio आरम्भ से.

Aboriginal मूलनिवासी, आदिम निवासी, खास वतनी.

Above Par मूल कीमत से ऊपर. (जब शेअरों का भाव अपनी मूल कीमत से ऊपर चला जाता है, तब उसे above par कहा जाता है। जैसे किसी शेअर की मूल कीमत १००) है, पर किसी कारण से अगर उसका भाव बढ़कर १२५) हो जावे तो कहा जायगा कि उक्त शेअर का भाव above par है.)

Abrasion of coin सिक्के की घिसाई, मुद्रा-घर्षण. (इसका अर्थ सिक्कों की साधारण घिसाई है। यह उसके बिगड़ने या कुरूप होने से भिन्न है, जो किसी के करने या आकस्मिक घटना से होता है। सुप्रख्यात अर्थ-शास्त्री प्रो० जेवेन्स ने अनुमान लगाया था कि एक सावरेन (इंगलेण्ड का सुनहरी सिक्का) प्रति वर्ष ·०४३ घिसता है और इस प्रकार वह औसतन् १५.७ वर्ष में कानूनन ग्राह्य सिक्के से कम रहजाता है).

Absentee Land-lord अन्यत्रवासी जमींदार, गैर हाज़िर जमींदार. (यह शब्द उस जमींदार के लिये काम में लाया जाता है जो अपने जागीर के गांव में न रहकर दूसरी जगह रहता है और अपनी जमींदारी से आमदनी प्राप्त करता है).

Absolute Economics निरपेक्ष अर्थशास्त्र.

Absolute Error वास्तविक भूल.

Absolute Occupancy Tenant विशेष मौरूसी काश्तकार.

Absolute Value विशुद्ध मूल्य, असली कीमत.

Absorption शोषण, अपशोषण as, absorption of wealth धन-शोषण.

Abstinence संतान-निग्रह, संयमन.

Abstract Book गोशवारा वही.

Abstract of Title अधिकार-प्रमाण.

Abstract Political Economy अमूर्त अर्थशास्त्र, निरपेक्ष अर्थशास्त्र.

Abstract Theory निरपेक्ष सिद्धान्त, अमूर्त सिद्धान्त.

Accept सिकारना, स्वीकार करना; To accept a bill हुन्डी सिकारना.

Acceptable सिकारने योग्य, स्वीकार करने योग्य.

Acceptance सिकराई, स्वीकृति, स्वीकरण (as, charge for acceptance सिकराई, हुण्डावन).

Acceptance for Honour प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये हुन्डी को सिकारना. जब कोई मनुष्य किसी ऐसे मनुष्य पर हुण्डी कर देता है, जिस पर उसका लेना नहीं निकलता है और जब वह मनुष्य जिस पर हुन्डी की जाती है उसे स्वीकार करने से इन्कार कर देता

है, और ऐसी दशा में अगर कोई तीसरा मनुष्य हुन्डी करने वाले की साख या प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये उक्त हुन्डी को सिकार देता है तो उस स्वीकृति को Acceptance for Honour कहते हैं.

Acceptor (हुन्डी) सिकारने वाला. वह मनुष्य जिस पर हुन्डी की गई है और जो उसे सिकारता है। मारवाड़ी में इसे "ऊपरवाला" कहते हैं.

Acceptation सत्कार पूर्वक स्वीकृति.

Accessio आकस्मिक वृद्धि.

Accomodation Bill सिफारिशी हुन्डी. (ऐसे आदमी के नाम लिखी हुई हुन्डी जिसे लिखने वाले का पहले से कुछ देना न हो और जिसने उसे यह समझ कर स्वीकार कर लिया हो कि उसका लिखने वाला उचित समय पर उसके बदले रुपये दे देगा.)

Account हिसाब, खाता, लेखा, जमाखर्च

Account Book हिसाब बही

Account, Capital–पूंजी खाता

Account, Cash–रोकड़ खाता

Account, Cost–पड़तल का हिसाब

Account, Current–चालू खाता

Account, Dead–डूबत खाता, गैरवसूल खाता

Account, Deficiency–घाटा खाता, कमी का हिसाब.

Account, Deposit–ब्याजू खाता, जमा खाता.

Account, Discount–बटाव खाता.

Account, Fictitious–खोटा हिसाब.

Account, Fixed–स्थायीखाता.

Account, Goods–माल खाता.

Account, Impersonal–श्री खाता, वस्तुगत खाता, अवैयक्तिक खाता.

Account Joint–साझे का खाता, सम्मिलित हिसाब.

Account-Keeper हिसाब रखने वाला

Account, Personal–वैयक्तिक खाता.

Account, Real–सच्चा खाता.

Account, Rough–कच्चा नामा, कच्चा हिसाब.

Account, Stock–माल खाता.

Account, Suspense–उदरत खाता

To balance an account सिल्लक निकालना, खाता बाकी निकालना.

To call to account हिसाब तलब करना, हिसाब मांगना

To clear an account हिसाब साफ करना, खाता बराबर करना.

To close an account खाता उठाना.

To cook an account झूंठा हिसाब लिखना.

To open an account खाता खोलना.

To pay on account खाते पर पैसे देना.

To render an account हिसाब देना.

To write off an account बट्टे खाते लिखना.

Account days भुगतान की मिती, चलण के दिन. जिन दिनों में व्यापारियों के द्वारा किये गये सौदों का हिसाब होकर नफे नुकसान की भुगतान होती है, उन दिनों को Account days कहते हैं.

Account sales बिक्री–पत्र, भरतिया, ऊपना. व्यापारी अपने द्वारा भेजे गये माल की तफसील, मूल्य आदि जिस पत्र में भेजता है उसे अंग्रेज़ी में Account sales और मारवाड़ी में "भरतिया" कहते हैं। बिक्री-पत्र का रूढ़ पारिभाषिक शब्द "भरतिया" है.

Account, stated रजु किया हुआ हिसाब, स्वीकृत हिसाब.

Account, stock exchange–शेअरों के लेन देन का हिसाब.

Accountant आङ्किक, हिसाबनवीस, फड़नवीस, आय-व्यय विभाग का अधिकारी.

Accountant-ship "अकौन्टन्ट" का पद.

Accuring cost (Law) हुक्मनामा के बाद होने वाला खर्च

Accumulation संचय, संग्रह, (as, accumulation of wealth धन संग्रह, अर्थ-संचय). यह शब्द ऐसे धन के लिये काम में आता है जो वर्तमान काल के उपयोग से बचाया जाकर भविष्य के उपयोग के लिये सुरक्षित रखा जाता है।

Acknowledgement प्राप्ति स्वीकार, पहुँच.

ACompte यह फ्रेंच शब्द है और इसका अर्थ 'किश्त' है.

Acquisition प्राप्ति, उपार्जन, उपलब्धि।

Acquittance ऋण मुक्ति, कर्ज मुक्ति, ऋण-शोधन

Acquittance, deed of—फारगती, ऋण-मुक्तिपत्र, भरपाई, पावती.

Act of Bankruptcy दिवालिया कानून.
Act of God ईश्वर की करणी
Act of honour हुण्डी लिखने वाले की प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये हुण्डी स्वीकार करना.
Action मुकद्दमा, दावा.
Action, Criminal—फौजदारी मुकद्दमा.
Action, Civil—दीवानी मुकद्दमा.
Actionable दावा करने योग्य
Active bond चलनी बांड.
Active circulation चलनी नोट, (इससे बैंक के उन नोटों का मतलब है जो पब्लिक के हाथ में हैं और जो खूब तेजी से व्यवहार में आ रहे हैं).
Active Commerce अपने ही जहाजों द्वारा चलाया हुआ व्यापार.
Active debt मुद्दत के अन्दर वसूल होने योग्य कर्ज.
Active demand तेज मांग.
Active partner कार्यकर भागीदार.
Acturial Science बीमा पड़ताल विज्ञान.
Actuary बीमा पड़तालक.
Ad-infinitum अनन्त तक
Ad-referendum आगे के लिये विचारार्थ.
Ad-Valorem मूल्यानुसार, (as, A Customs Ad Valorem duty सायर का वह महसूल जो पदार्थों पर उनके मूल्यानुसार लगाया जाता है.)
Adjustment समीकरण, संयोजन.
Adjournment (of meeting) (सभा) स्थगित करण, तहकूबी. दिवालिया अदालत का हुक्म जिसके अनुसार किसी आदमी के दिवालिया होने का निश्चय होता है.
Administration शासन, शासन पद्धति, शासन-व्यवस्था, मृत मनुष्य की जायदाद का प्रबन्ध, प्रबन्धाधिकार.
Administration, Letter of—प्रबन्धाधिकार-पत्र, शासनाधिकार पत्र
Adulteration मिलावट, मिश्रण, भेल, मेल, अशुद्धि करण. (किसी वस्तु में सस्ती वस्तु मिलाकर उसे ऐसा बना देना कि वह घटिया हो जाय, पर उसके रंग रूप में फर्क न आवे).
Advance अग्रिम, पेशगी दी हुई रकम, बायना.
Advance notes पेशगी नोट.
Adventure यह शब्द जहाजी बीमे में काम आता है और इसका अर्थ वह संकट है, जिसके वास्ते बीमा कराया जाता है.
(२) बीमा कराने वाले की देनदारी या जोखिम.
Advertisement विज्ञापन, इश्तिहार; इसका अर्थ सूचना या प्रज्ञप्ति है। किसी वस्तु को जनता में प्रसिद्ध करने की कला को "विज्ञापन" कहते हैं.
Advice सूचना, सलाह.
Advisory Board सलाहकार मंडल, परामर्श कारिणी-समिति.
Aerial line आकाश-रेखा, व्योमरेखा, तारे हवाई.
Aerodynamics वायुगतिशास्त्र.
Aerognosy वायु गुणशास्त्र.
Aerography वायुवर्णन.
Aeronaut वायुयान द्वारा आकाश में फिरने वाला, आकाशगामी.
Aeronautics विमानशास्त्र.
Aerostat वायुयान.
Aerostation आकाशगमन, आकाशयान, आकाश-सञ्चार.
Aerostatics वायुयानशास्त्र, वायुस्थिति शास्त्र.
Affidavit प्रतिज्ञा पत्र, हलफनामा, सौगन्ध पत्र. (यह एक लिखित बयान होता है जिसमें लिखने वाला शपथ पूर्वक कहता है कि अमुक बातें सत्य हैं या अमुक बातें की जावेंगी।)
Affiliation—संबद्ध करना, शाखा रूप करना. एक संस्था का दूसरी बड़ी संस्था का भाग बन जाना और साथ ही में कुछ अपनापन भी बनाये रखना.
Afforestation—अरण्य विज्ञान, फने जंगलात, जंगलों की रक्षा और उपयोग का विज्ञान.
Affreightment—जहाज पर माल ले जाने का ठेका.
After sight—दर्शनी हुंडी.
Age—आयु, उम्र.
Age admitted—आयु प्रवेश. (यह शब्द बीमा में काम में लाया जाता है.)

Agency—आढ़त
Agenda—कार्यक्रम, कार्य सूची.
Agent De Change—शेअरों का दलाल.
Agent of production—उत्पत्ति के साधक.
Agio मुद्रा और कागजी सिक्के के बीच का फर्क.
Agrarian कृषक सम्बंधी, as, Agrarian unrest किसानों का असंतोष
Agreement इकरार, कौल, अनुमति.
Agreement, Trade-व्यापार सम्बन्धी कौल करार.
Agreement, Financial-आर्थिक कौल या समझौता
Aggregate कुल मिलाकर, एकंदर.
Agriculture खेती, कृषि, कृषि-कर्म
Agricultural खेती सम्बन्धी, कृषि सम्बन्धी.
Agricultural Bank खेती बाड़ी की पेढ़ी, कृषि बैंक
Agricultural Community कृषक समुदाय
Agricultural Country कृषि-प्रधान देश
Agricultural Implements खेती के औजार, कृषि-यन्त्र.
Agricultural Land खेती की जमीन, कृषि भूमि
Agricultural Problems—कृषक समस्यायें.
Agricultural Produce खेती की उपज.
Agriculturist कृषक, किसान
Air mails हवाई डाक
Air port हवाई जहाजों के ठहरने का बंदर
Aleatory दैवाधीन.
Alien विदेशी, दूसरे राज्य का नागरिक या प्रजा
Alien Enemies विदेशी शत्रु
Alienate दूसरे के हाथ देना, बेचना, पर हस्तगत करना
Alienated land हस्तान्तरित भूमि, पुरस्कृत भूमि, इनामी जमीन
Alignment—हद रेखा, सीमा रेखा, सरहद
All Rights Reserved सर्वाधिकार सुरक्षित.
Allocation विभाजन, बटनी.
Allonge हुण्डी पत्री, हुण्डी के साथ का कागज. जब किसी हुण्डी की पीठ भर जाती है तो उस पर और हस्ताक्षरों के लिये एक कागज चिपका दिया जाता है उसे Allonge कहते है.
Allotment बंटनी, बटवारा.
Allotment of shares शेअरों की बँटनी
Allotment Notes अधिकारपत्र. यह शब्द जहाजी कारोबार में काम आता है और इसका सम्बन्ध उन दस्तावेजों से है जिनके द्वारा जहाज पर काम करने वाले लोग अपने मालिकों को यह अधिकार देते हैं कि वे उनकी तनख्वाह का एक खास हिस्सा सेविंग बैंक में जमा करवा दें.
Allottee वह मनुष्य जिसके नाम पर शेअर चढ़ाये जाते हैं.
Allowance भत्ता, बट्टा, दस्तूरी, वेतन
Along Side Date पूर्व प्रज्ञापित मिती
Alternative Demand वैकल्पिक मांग
Alternative Standard वैकल्पिक चलन पद्धति
Altruism परार्थवाद, परोपकारवाद
Amalgamation एकीकरण (जब दो या अधिक कम्पनियां मिल कर एक हो जाती हैं, तब उनके इस एकीकरण के लिये Amalgamation शब्द काम में लाया जाता है; जैसे, Amalgamation of Companies कम्पनियों का एकीकरण)
Ambassador राजदूत, राजप्रेषित पुरुष, ऐलची.
Ambiguity संदिग्धता, द्वयर्थता
Amendment संशोधन, तरमीम, उपप्रस्ताव. किसी प्रस्ताव में कुछ शब्द घटा बढ़ा कर संशोधन करना.
Amendment to the resolution प्रस्ताव का संशोधन.
Ammunition युद्ध सामग्री, लड़ाई का सरंजाम.
Amortisation ऋण परिशोध, राजस्वशास्त्र में इस का अर्थ है किस्तों द्वारा चुकाये जाने पर ऋण का धीरे धीरे कम हो जाना
Amount रकम, आंकड़ा, कुछ रकमों के जोड़ने से बना हुआ योग फल
Amplitude कम्पविस्तार, दोलनविस्तार.
Amusement Tax—आमोद प्रमोद कर, आमोद प्रमोद की वस्तुओं पर लगने वाला कर.
Analytical Treatment वैश्लेषणिक रीति.
Analogous सहधर्मी.
Analysis विश्लेषण, पृथक्करण.
Anarchism अराजकतावाद. वह सिद्धान्त जो किसी

प्रकार की सरकार और मिल्कियत के औचित्य और उपयोगिता को अस्वीकार करता है और इन दोनों संस्थाओं को बल पूर्वक हटाना चाहता है.

Ancestral Property पैतृक सम्पत्ति, बाप दादा की जायदाद.

Anchorage जहाजी कर, वह कर जो जहाज़ को किसी बन्दर पर, घाट, ठहरने की जगह, जहाजी रस्सों आदि के उपयोग के उपलक्ष्य में खाडी तथा बन्दरगाह के मालिक को देना पड़ता है.

Annealing ताव देना, तपाना, बहुत गर्म करके फिर ठण्डा करना.

Announcement of Assessment भूमि-कर ज्ञापन, भूमिकर के सम्बन्ध में की जाने वाली घोषणा, जमीन के महसूल का ऐलान.

Annual वार्षिक.

Annual General Meeting वार्षिक साधारण सभा, सालाना आम जलसा.

Annual Letting Value वार्षिक किराया, सालीयाना किराये की आमदनी.

Annual Tenancy वार्षिक भोग, गणोत, एक साली कब्जा,

Annuity वार्षिक वृत्ति, वर्षासन, सालीयाना वज़ीफ़ा.

Certain annuity निश्चित वार्षिक वृत्ति (यह कम ज्यादा नहीं होती.)

Contingent annuity नैमित्तिक वार्षिक वृत्ति, वह वार्षिक वृत्ति जो किसी कारण विशेष से ज्यादा कम हो जाती है.

Due annuity चढी हुई वार्षिक वृत्ति.

Immediate annuity तात्कालिक वार्षिकवृत्ति.

Life annuity आजीवन वार्षिक वृत्ति.

Perpetual annuity चिरस्थायी वार्षिक वृत्ति.

Reversionery annuity उत्तराधिकार वार्षिक वृत्ति.

Terminable annuity समाप्य वार्षिक वृत्ति

Anti-Date पिछली मिती या तारीख. चेक, हुँडी या दूसरे किसी लेख पर उसके लिखे जाने की तारीख से पहले की मिती लिखना.

Anti-logarithm प्रतिलघु गुणक.

Apex शीर्ष.

Aposteriori knowledge—प्रागनुभव ज्ञान, पाश्चादनुभवज्ञानवाद. यह वह तर्क शैली है जिसका आधार निरीक्षण और अनुमान द्वारा सिद्धान्त स्थिर करना है। अर्थशास्त्र में भी इस प्रणाली का उपयोग होता है.

Appeal—अपील, पुनर्विचार, मुकद्दमे वाले का अपने मुकद्दमे पर पुनर्विचार कराने का अधिकार.

Applicability—प्रयोज्यता, प्रासंगिकता, प्रयोगत्व, तत्वीक.

Applicability प्रयोज्यता, प्रासंगिकता, प्रयोगत्व, तत्वीव.

Application प्रयोग, संयोजन, उपयोग, दरख्वास्त, आवेदन पत्र,

Applied Economics व्यावहारिक अर्थशास्त्र, मूर्त अर्थशास्त्र. इसका प्रयोजन व्यावहारिक आर्थिक प्रश्नों का विचार करना है.

Apportionment बटाई, बटौती, बटवारा, विभाग.

Appraisement मूल्य निरूपण, मूल्य आंकना.

Apprentice उम्मीदवार, शिक्षार्थी, शागिर्द

Apprentice-ship उम्मीदवारी, शिक्षानवीसी, शागिर्दी.

Apprentice system उम्मीदवारी का तरीका, तरीका कारआमोजी.

Appropriation अपनाना, दखलकरना, कब्जाकरना.

Appropriation account लाभ विभाजन खाता.

Approval पसन्दगी.

Approximation सन्निकटीकरण.

Apriori फलतः.

Arbiter पंच, मध्यस्थ.

Arbitrage मध्यस्थता, पंचायत.

Arbitration मध्यस्थता, पंचायती निर्णय, सालिशी.

Arbitration award पंच फैसला, मध्यस्थ निर्णय, पंचों द्वारा किया हुआ निर्णय, फैसला सालसी.

Arbitration Board पंच समिति, पंचायत, मध्यस्थ समिति.

Arbitration Bond पंचनामा.

Arbitration proceeding पंचायत की कार्यवाही.

Assembly of Arbitration पंचों की समिति,

To submit to Arbitration पंच फैसले के लिये पेश करना.

Arbitration of Exchange चलनी सिक्कों के चढ़ाव का पंच मार्फत निर्णय.

Arbitrator पंच, मध्यस्थ व्यक्ति.

Arboriculture वृक्ष-विज्ञान, वृक्ष-संवर्द्धन-शास्त्र. वह विज्ञान या शास्त्र जो वृक्षों को लगाने की कला का वर्णन करता है.

Aristocracy कुलीन तन्त्र, सम्भ्रान्त तन्त्र, अभिजात तन्त्र, श्रेष्ठ जनों का राज्यशासन. वह शासन-पद्धति जिसको राष्ट्र के अच्छे से अच्छे कुलीन पुरुष संचालित करते हैं।

Arithmetical Ratio or Progression समान्तर वृद्धि.

Arithmetic Average औसत.

Arles बयाना, साई.

Arrangement, Deed of—तस्फियानामा. कर्ज़दार तथा उसके सब साहूकारों के समझौते का दस्तावेज़ जिससे कर्ज़दार की देनदारी में इसलिये कमी की जाती है कि वह दिवालिया होने की कार्यवाही न करे।

Arrears—बाकी, बकाया, पिछली बाकी, वह रकम जो चुकाने की मिती बीत जाने पर भी शेष रह जाती है

Arrears of Land revenue जमीन महसूल की बाकी, भूमि कर की बाकी, बकाया मालगुजारी

Art कला, शिल्प विद्या, कला कौशल्य, हुनर.

Art of Economics – अर्थशास्त्र की कला

Artificial coin नकली सिक्का, कृत्रिम मुद्रा.

Articles of Association कंपनी की नियमावली, संघनियम, गणनियम.

Articles of Comfort आराम की वस्तुएँ

Articles of Luxury विलासिता की वस्तुएँ

Articles of Merchandise व्यापार की वस्तुएँ.

Artisan दस्तकार, शिल्पकार, कारीगर, शिल्पी.

Assay परख, धातु के गुणावगुण की परीक्षा, बहुमूल्य धातु की विश्लेषण द्वारा परीक्षा करना, जिससे उसमें मिले हुए भिन्न भिन्न वस्तुओं के भागों का ज्ञान होजावे.

Assess कर लगाना, कर निर्धारित करना, आकार लगाना.

Assessed Tax निर्धारित कर

Assessment लगान, मालगुजारी, जमाबन्दी, आकार.

Assessor करनिर्धारक, करनिर्णायक, जमाबन्दी करने वाला

Assets— माल मिल्कियत, पूँजी, जायदाद, मालमत्ता, शेषधन, बची पूँजी, किसी व्यक्ति का वह माल जो उसकी देनदारी चुकाने के काम में आसके कर्ज चुकाने के अर्थ किसी विशेष तुष्टि के लिये रखा हुआ माल किसी रोजगारी का वह सब माल जिसकी कीमत उठ सके मृत मनुष्य की सम्पत्ति.

Assets, Fixed—स्थावर जायदाद, अचल सम्पत्ति (जैसे जमीन, मकान, कारखाना आदि).

Assets, Floating or Circulating—फैली हुई पूँजी (जैसे खाते बही का लेन देन, कर्ज दी हुई पूँजी आदि)

Assets, Intangible—अस्पर्श पूँजी या जायदाद; जैसे व्यापारी-साख, नेकनामी, पेटन्ट, ट्रेडमार्क आदि.

Assets, Liquid—हाजर माल, नक़्दमाल, आसानी से वसूल होने योग्य पूँजी.

Assign दूसरे के नाम पर चढ़ाना, स्वत्वार्पण करना, स्वाधिकार परिवर्तन करना धन, मालमत्ता, बीमा पॉलिसी या अपने किसी स्वत्व को दूसरे के नाम पर करना.

Assignee स्वत्वग्रहीता, प्रतिनिधि, मुख्त्यार, वह मनुष्य जिसके नाम पर स्वत्वार्पण किया जाता है.

Assignor स्वत्वार्पण कर्ता, स्वत्वदाता, वह मनुष्य जो अपनी किसी मिल्कियत का अधिकार दूसरे को देता है

Assignment स्वत्व-समर्पणपत्र, स्वत्वार्पण, विक्रय-पत्र, बेचौतीपत्र, वह लेख जिसके द्वारा मालकी का हक बदल कर दूसरे के नाम पर किया जाता है, जैसे Assignment of Insurance Policy बीमा पालिसी का दूसरे के नाम किया हुआ बेचान या स्वत्व-समर्पण.

Assignment, Deed of विक्रयपत्र, स्वत्वसमर्पणपत्र

Associate साथी, समव्यवसायी, हमपेशा, सहयोगी, भागीदार.

Association साखा, सभा, समिति, मण्डली, संघ, अंजुमन.

Assumption अनुमान, कल्पना.

Assurance बीमा, अभय लेख, (विस्तृत विवरण Insurance शब्द के नीचे देखो)

At Call मंगनी पर.

At Par मूल कीमत पर (जब शेअरों का भाव बाजार में वही होता है जो मूल में उनके जारी करने के समय था, तब कहा जाता है कि शेअर at par हैं)

At Premium बढ़ती पर, अधिक मूल्य पर, असली कीमत से अधिक मूल्य पर. जब शेअर का भाव उसकी मूल कीमत से ऊपर चला जाता है तब उसके लिये At Premium शब्द काम में लाया जाता है.

At sight दर्शनी (हुण्डी पर जब At sight शब्द लिखा हो तो समझ लेना चाहिये कि वह दर्शनी हुण्डी है)

Attachment जप्ती, कुर्की, ऋणी के माल पर कानूनी कब्जा.

Attachment before judgement कच्ची जप्ती.

Attachment after judgement पक्की जप्ती.

Attestation गवाही, साक्षी, तसदीक, शाहदत.

Attorney—अटार्नी, मुखत्यार, वकील, प्रतिनिधि, वह आदमी जिसे कोई अपनी जगह काम करने के लिये नियत करे.

Letter of Attorney वकील पत्र, मुखत्यार पत्र.

Power of Attorney वकालतनामा, मुखत्यारनामा. वह दस्तावेज जिसके द्वारा कोई आदमी किसी दूसरे को अपने लिये काम करने का अधिकार देता है.

Attorneyship मुखत्यार का अधिकार, वकालत.

Attorney-General सरकार की ओर का प्रधान वकील.

Attorney-at-law न्यायालय द्वारा स्वीकृत वकील.

Auction नीलाम.

Audit हिसाब की जांच, लेखा परीक्षण, हिसाब परीक्षा, खाते की जांच.

Audited account जांच किया हुआ हिसाब, रुजु किया हुआ खाता.

Auditor हिसाब परीक्षक, गणना निरीक्षक, हिसाब महकमे का वह अधिकारी जिसका काम आय व्यय के हिसाब की जांच करना है.

Authorised Capital अधिकारित पूँजी, कंपनी की वह पूँजी जिसे वह अपने नियम-पत्र के अनुसार जारी करने का अधिकार रखती है। इसे रजिस्टर्ड या निर्दिष्ट पूँजी भी कहते हैं.

Auxiliary Capital सहायक पूँजी.

Average औसत, मध्यम, पड़ता, सरासरी.

Average Price औसतन् कीमत.

Average जहाजी नुकसान.

Average Bond जहाजी नुकसान-पत्र.

Average Clause जहाजी नुकसान की कानूनी धारा.

Average due Date औसत मिति.

Average in statistics अंकों की औसत, गणना औसत.

A Particular Average आकस्मिक दुर्घटना से होने वाला जहाजी नुकसान.

Average Statement जहाजी नुकसान का विवरण

Average Stater जहाजी बीमा विशारद.

Averaging पड़तल मिलाना, (यह शब्द सट्टे बाजार में अधिकतर काम आता है. सट्टे वाले बाजार के प्रतिकूल जाने पर अपनी खरीदी या बिक्री को घटा बढ़ा कर अपने व्यापार की जिस तरह पड़तल मिलाते हैं उसे Averaging कहते हैं.

Aviation insurance हवाई जहाज का बीमा.

Award पंच फैसला, पंच निर्णय, निर्णय पत्र.

Communal Award साम्प्रदायिक निर्णय.

# B

Back a Bill हुण्डी की पीठ पर सही करना, किसी हुण्डी पर दूसरे आदमी की जगह सही कर उसकी स्वीकृति के लिये जिम्मेवार होना.

Back Bond जहाजी हर्जाने की चिट्ठी, (Com.) अधिकार समर्पण-पत्र, स्वत्व-समर्पण-पत्र. जिस लेख के द्वारा कोई मनुष्य अपनी मिल्कियत का अधिकार आंशिक या पूर्ण रूप से किसी अन्य मनुष्य या ट्रस्टको इस शर्त पर देता है कि वह ठहराई हुई निश्चित रकम देने के बाद उस मिल्कियत पर वापस हक्दार हो जायगा, उस लेख को Back Bond कहते हैं.

Back Charges हिसाब करने के बाद दूसरे खाते पर आई हुई बाकी.

Back a Document किसी दस्तावेज पर शेरा लगाना.

Back-Freight वापसी किराया.

Back-note जहाजी हर्जाने की चिट्ठी.

Backwardation हर्जाना, क्षति पूर्ति. यह शब्द अधिकतर बाजारू सौदे के व्यवहार में व्यवहृत होता है. जब कोई व्यापारी किसी वायदे के सौदे में इतना माल बेच देता है, जितना कि उसके पास सिलक नहीं है और ऐसी दशा में जब वह माल की भुगतान ठीक मिति पर न कर किसी अगले मास में करता है तो उसे अपने सामने वाले धनी को कुछ हर्जाने की रकम देनी पड़ती है, बस इसे Backwardation कहते हैं.

Bad Coin खोटा सिक्का.

Bad Debt बट्टा खाता, वह कर्ज जिसके वसूल होने की आशा नहीं है.

Baggage मुसाफ़िरी का सामान, असबाब.

Bail जमानत, ज़ामिन, प्रतिभू, हाजर ज़ामिन.

Pecuniary bail माल जमानत.

Personal bail हाजर जमानत.

Bail for good Conduct फैल जमानत, अच्छे चाल चलन के लिये दी हुई जमानत

Bail Bond जमानतनामा, जामिन खत, प्रतिभूपत्र.

Bailable जमानत होने योग्य, जमानत लेकर छोड़ने योग्य.

Bailable offence जमानत होने योग्य अपराध वह अपराध जिसमें अपराधी जमानत पर छूट सकता है।

Bailee अमानत पर माल की सुपुर्दगी लेने वाला, अमानतदार, निक्षेपी, निक्षेपग्राही,

Bailment निक्षेप, बतौर अमानत के माल सुपुर्द करना,

Bailor निक्षेप्ता, अमानत देने वाला.

Bailsman जमानतदार

Balance बाकी, खाते बाकी, सिल्लक.

Balance, Favourable—व्यापार की अनुकूल विषमता (जब किसी देश में विदेश से आने वाले माल की अपेक्षा अधिक मूल्य का माल विदेश को जाता है तब उक्त देश के व्यापार के संतुलन के सम्बन्ध में Favourable Balance शब्द व्यवहृत होता है।)

Balance in Hand रोकड़ बाकी, पोते बाकी.

Balance of Account खाता बाकी.

Balance of debit and credit हिसाब की बाकी, नामे जमा की बाकी.

Balance, Closing—रोकड़ पोते बाकी.

Balance, Creditor—जमा बाकी.

Balance, Dead—डूबत बाकी, वह बकाया जो वसूल होने योग्य नहीं है।

Balance Debtor—नांवे बाकी.

Balance, Opening—प्रारम्भिक बाकी

Balance, Outstanding—उगाही, बाकी.

Balance, Payable—बाकी देना.

Balance, Receivable—बाकी लेना.

Balance, Trial—कच्चा चिट्ठा.

Balancement संतुलन, तुल्यता, तौल

Balancer तौलनेवाला, समतोल करने वाला, तुलावटिया.

Balance-Sheet आंकड़ा, किसी कंपनी या कारखाने के आय व्यय का जो वार्षिक आंकड़ा निकलता है, उसे Balance-Sheet कहते हैं।

Balances सुरक्षित धन, बैंक में जमा, फाजलात.

Balancing the Books बही खाते की बाकी निकालना

Bale गांठ

Ballast जहाज को सीधा रखने के लिये लगाया हुआ बोझ.

Ballot कागज की गोली द्वारा मत देने की विधि। इस विधि में मतदाता छोटे से कागज के टुकड़े पर उस आदमी का नाम लिखते हैं, जिसे वे किसी संस्था, कौन्सिल या सभा के लिये चुनना चाहते हैं और फिर उस कागज के टुकड़े की गोली बनाकर निर्दिष्ट स्थान पर डाल देते हैं। फिर इन गोलियों की गणना होती है, जिनके नाम पर सब से अधिक मत आते हैं, वे चुने जाते हैं।

Bank बैंक, साहूकारी पेढ़ी। बैंक का काम नियमित व्याज पर लोगों का रुपया जमा करना, हुन्डी जारी करना, योग्य साख पर पेशगी देना, हुन्डी का मिती काटा करना और प्रथम श्रेणी की अमानत पर रुपया लगाना है। कुछ बैंक नोट भी जारी करते हैं।

Bank Agent बैंक की शाखा का एजन्ट।

Bank annuities बैंक की वृत्ति.

Bank bill बैंक की हुन्डी (वह हुन्डी जो एक बैंक दूसरे बैंक पर देती है)

Bank book बैंक की खाता वही. वह पुस्तिका जो बैंक की ओर से बैंक में रुपया जमा कराने वालों को मिलती है और जिसमें उनके जमा तथा नामे का उल्लेख रहता है.

Bank Charter बैंक का अधिकार-पत्र.

Bank Cheque बैंक चेक

Bank Credit बैंक की साख.

Bank Discount बैंक का बट्टा.

Bank Draft बैंक की हुन्डी.

Bank Money बैंक की जमा पूंजी.

Bank Note बैंक नोट, बैंक द्वारा जारी किये हुये नोट जिनका रुपया बैंक से माँगते ही मिल जावे.

Bank Post Bill इंग्लैण्ड बैंक से जारी की हुई हुन्डी, जिसका रुपया उसके पेश किये जाने से सात दिन में मिल जाता है। इनसे इंग्लैंड में दस पौंड से ऊपर की रकम भेजने में बहुत सुविधा और किफायत होती है।

Bank Paper बैंक का जारी किया हुआ नोट.

Bank Rate बैंक के व्याज की दर.

Bank Return बैंक विवरण, बैंक का व्यौरा. ईसवी सन् १८४४ के बैंक चार्टर एक्ट के अनुसार इंग्लैण्ड के बैंक को अपना साप्ताहिक व्यौरा प्रकाशित करना पड़ता है। वह प्रति वृहस्पतवार को डायरेक्टरों की सभा में पेश किया जाता है और शुक्रवार के पत्रों में प्रकाशित होता है.

Bank Statement बैंक विवरण, बैंक का माहवारी नक्शा या चिट्ठा जिससे उसकी उस समय की आर्थिक स्थिति सूचित हो।

Bank Stock बैंक की पूँजी.

बैंक कई प्रकार के होते हैं

Bank, Agricultural—कृषि बैंक, कृषि सहायक पेढ़ी.

Bank, Central—केन्द्रवर्ती बैंक, प्रधान बैंक.

Bank, Commercial—व्यापारिक बैंक.

Bank, Exchange—विदेशी हुण्डी का व्यवहार करने वाली बैंक। इस प्रकार की बैंक एक देश के सिक्कों को दूसरे देश के सिक्कों के साथ बदलती है.

Bank, Industrial—औद्योगिक बैंक.

Bank, Joint stock—सम्मिलित पूँजी बैंक.

Bank, Private—खानगी बैंक, (इसके हिस्सेदारों की संख्या दस से कम होती है).

Bank, Saving—बचत जमा रखने वाली बैंक, संचयोत्तेजक पेढ़ी। इस बैंक में गरीब आदमी अपनी बचत को जमा करवाते हैं और उन्हें ३) रुपया प्रति सैंकड़ा प्रति साल व्याज मिलता है.

Bank of Deposit जमा रखने वाली बैंक। यह बैंक विशेष तौर से लोगों के रुपये जमा रखती है और उन पर नियमित व्याज देती है.

Bank of Issue नोट जारी करने वाली बैंक। इस प्रकार की बैंक अपने नोट निकालती है जिनका रुपया उक्त नोट रखने वालों को नोटों के पेश करने पर तुरंत मिल जाता है.

Banker सराफ, साहूकार, पेढ़ी वाला, बैंकर, हुन्डी वाला महाजन.

Banker's Clearing House हुंडी वालों या सराफों की निकासी कोठी। वह स्थान जहां साहूकार हर रोज मिल कर एक दूसरे के नामे और जमा की रकमों का हिसाब लगाते हैं और बाकी का हिसाब उस सेन्ट्रल बैंक में चेक

मिल कर चुका देते हैं, जिससे इन सब का सम्बन्ध है.

Banker's draft साहूकारी हुंडी. वह चेक जो एक साहूकार अपनी किसी शाखा पेढ़ी पर या अन्य साहूकार पर जारी करता है।

Banking बैंक का कारोबार, सराफी, लेन देन का व्यापार.

Banking Operations बैंक का कारोबार। बड़े बड़े पेढ़ी वाले बहुत से बिल केवल इसलिये जारी करते हैं कि वे विदेशी विनिमय से फायदा उठावें। इस प्रकार के व्यवहार को Banking Operations कहते हैं.

Banking Business सराफी व्यवसाय

Banking Company सराफी कम्पनी.

Banking Theory बैंक सिद्धांत.

Bankruptcy दिवाला, नादारी.

To declare bankruptcy दिवाला निकालना.

Bar Diagram दण्ड चित्र.

Bargain सौदा, खरीद फरोख्त.

Bar of Limitation मुद्दत की बाधा

Barter अदला बदल, विनिमय. एक वस्तु का दूसरी वस्तु से बदला करना; वस्तु के बदले वस्तु देना या लेना.

Base coin घटिया सिक्के, खोटे सिक्के. वे सिक्के जो किसी न किसी कारण से उस परिमाण के न हों जिसकी कानूनन आवश्यकता है

Basis Price असली कीमत, ग्राह्य मूल्य.

Bazar बाजार.

Bazar rate बाज़ार भाव.

Fancy Bazar मीना बाजार.

Bear मंदीवाला, मंदीलगवाला. वह व्यापारी जिसकी रुख मंदी रहती है और जो हमेशा वायदे पर माल बेच कर बाजार को नीचे गिराने की कोशिश करता है; जैसे, Bears are active in the market याने मंदी वाले बाजार में धूम मचा रहे हैं। इसका स्पष्टीकरण यह है कि मंदी लगवाले बाजार में इतनी अधिक बेचवाली कर रहे हैं कि जिससे बाजार में धूम मच गई है.

Bearer Bond धनीजोग बॉंड.

Bearish tendency मंदी रुख

Bearer लेजाने वाला, वाहक.

Bearer Cheque धनी जोग हुण्डी. बैंक का वह चेक जिसका रुपया उसके बैंक में पेश करने वाले को तुरन्त मिल जाता है.

Beer Bohm's List बाजार की दैनिक रिपोर्ट.

Below Par मूल कीमत से नीचे. शेयरों का भाव जब अपनी मूल कीमत से नीचे चला जाता है तब उसे Below Par कहते हैं.

Benifice धार्मिक कार्य से आजीविका, धर्मादा.

Beneficial Tax लाभजनक कर.

Berth जहाज पर माल चढ़ाने या उतारने का स्थान

Betterment माल की बेहतरी, तरक्की, बढ़ती, उन्नति। कर निर्धारण में इस शब्द का प्रयोग होता है। इसका सिद्धांत यह है कि जिन लोगों को सार्वजनिक खर्च से लाभ होता है उन्हें अपने माल की वृद्धि के अनुसार उस खर्च में भाग लेना चाहिये.

Betterness यह शब्द सोने चांदी के धातु के व्यापार में काम आता है। इससे यह मालूम होता है कि धातु में कितना भाग सोना या चांदी का कानूनी परिमाण से अधिक है.

Betting जूआ.

Biased Error जान बूझ कर की हुई भूल

Bid नीलाम की बोली लगाना.

To bid up an auction नीलाम की ऊंची बोली लगाना.

Bidder नीलाम की बोली लगाने वाला.

Bill हुण्डी, भरतिया, तपसील

Bill of Accomodation सिफारिशी हुण्डी हुण्डियां साधारणतया लेन देन को चुकता करने की गरज से लिखी अथवा लिखाई जाती हैं। परन्तु कभी कभी यह भी होता है कि लेन देन न होने पर भी लोग एक दूसरे की मदद के लिये अपना नाम उधार दे देते हैं। उदाहरणार्थ एक व्यापारी को रुपये की जरूरत है। उसका किसी से कुछ पाउना नहीं है परन्तु उसका एक मित्र उसे यह सहूलियत देदेता है कि वह आवश्यक रुपयों के लिये उस पर हुण्डी करदे और उक्त हुण्डी को बाजार में बेच कर रुपया प्राप्त करले। अब हुण्डी के

मुद्दत पकने आ जाय उसके पहले हुण्डी सिकारने के लिये उसे आवश्यक रकम भेजदे। इस प्रकार की हुण्डी को सिफारिशी हुण्डी कहते हैं. ऐसी हुण्डियां, लिखने वाले, ऊपर वाले अथवा दोनों के परस्पर लाभ के लिये की जाती हैं. इनकी बटाई का खर्च वह व्यक्ति भुगतता है जिसके लाभ के लिये ये की जाती हैं। इनके लिखने वालों की यह जिम्मेदारी रहती है कि वे मुद्दत पर उस व्यक्ति के पास रुपया भेजदें जिसके नाम पर हुण्डी की गई है। अगर वक्त पर रुपया न भेजा जा सके तो उसके लिये क्षति पूर्ति करना आवश्यक होता है.

Bill of Adventure धनी की जोखिम पर जहाज पर माल चढाने का दस्तावेज.

Bill Book हुण्डी बही; वह बही जिसमें हुण्डी की नोंद रहती है.

Bill Broker हुण्डी दलाल,

Bill of Costs खर्च पत्रक, व्ययपत्र.

Bill, Clean–खुली हुण्डी. जिन हुण्डियों के साथ माल के कागज लगे हुए नहीं रहते उन्हें clean bill या खुली हुण्डी कहते हैं.

Bill of Credit साखपत्र, साख पर जारी की हुई हुण्डी.

Bill on Demand दर्शनी हुण्डी.

Bill of Divorce तलाक नामा.

Bill, Discharged–हुण्डी का खोका, हुण्डी जब भुगता दी जाती है तब उसे Discharged Bill कहते हैं.

Bill, Dishonoured–अस्वीकृत हुण्डी, फिरी हुई हुण्डी.

Bill, Documentary–जोखमी हुण्डी, विदेशी हुण्डियां दो प्रकार की होती हैं। एक तो वे जिनके साथ माल के कागज लगे हों और एक वे जो उनसे रहित हों. जिन हुण्डियों के साथ माल के कागज लगे रहते हैं, उन्हें अंगरेजी में Documentary Bill कहते हैं और उसे हमारे देशी व्यापारी जोखमी हुन्डी कहते हैं। व्यापार में और खास कर विदेशी व्यापार में जोखमी हुण्डियों का अधिक रिवाज है। इसका कारण यह है कि विदेश की हुण्डी का रुपया आने में देर लगती है। तब तक कोई व्यापारी खाली हुण्डी पेटे रुपया नहीं दे सकता। जिस हुण्डी के साथ माल की बिल्टी आदि कागज लगे हों उसके पेटे रुपया मिल सकता है; क्योंकि इस प्रकार की हुण्डी लेने वाले शख्स को लिखने वाले की जाती जमानत के अलावा माली जमानत भी मिल जाती है। वह अपना रुपया माल से वसूल कर सकता है। यदि फिर भी कोई क्षति हो तो हुण्डी लिखने वाले से वसूल कर सकता है.

ऐसी हुण्डी के साथ माल की बिल्टी, इनवॉइस और बीमा पालिसी नत्थी की हुई रहती है। इन सब की बेचान हुण्डी लेने वाला व्यक्ति अपने नाम पर करवा लेता है। कभी कभी ये हुण्डियां इस प्रकार की भी लिखी जाती हैं कि अगर ऊपर वाला धनी उन्हें स्वीकार करदे तो उसे माल की बिल्टी, बीजक आदि कागज दे दिये जावें. ऐसी हुण्डियों को D/A अर्थात Documents Against Acceptance कहते हैं. जिन हुण्डियों के साथ लगे हुऐ बिल्टी, बीजक आदि भुगतान पर ऊपर वाले को दिये जाते हैं उन्हें D/P अर्थात् Document Against Payment कहते हैं.

Bill Drawn in Blank सादी हुण्डी.

Bill, Duplicate–पेठ (हुण्डी के खोजाने पर दूसरी बार जो हुण्डी लिखी जाती है उसे पेठ कहते हैं,)

Bill of Entry रवन्ना हुण्डी.

Bill of Exchange हुण्डी.

Foreign Bill of Exchange विदेशी हुण्डी. वह हुन्डी जिसका भुगतान विदेश में होता है.

Inland Bill of Exchange देशी हुण्डी; वह हुण्डी जो देश की देश में ही की जावे.

Bill of Health स्वास्थ्य पत्रक, योग्य अधिकारियों के द्वारा दिया हुआ वह पत्र जिसमें यह लिखा रहता है कि जिस स्थान से यह जहाज रवाना हुआ है, वहां किसी तरह की बीमारी नहीं है.

Bill Holder हुण्डी रखने वाला.

Bill honored स्वीकृत हुंडी.

Bill of Lading बिल्टी; उस माल की रसीद जो जहाज पर चढ़ा हो.

Bill overdrawn जमा से अधिक रकम वाली हुण्डी.

Bill payable भुगतान योग्य हुण्डी.

Bill payable to bearer धनी जोग हुण्डी; वह हुण्डी जिसका रुपया उसके लेजाने वाले को मिल जावे.

Bill payable to Order शाहा जोग हुण्डी (वह हुण्डी

जिसका रुपया उसी धनी को मिलता है, जिसके नाम पर वह लिखी गई है, या बेचोती की गई है.

Bill, Receivable—सिकारने योग्य हुण्डी.

Bill after Sight मुद्दती हुण्डी.

Bill at Sight दर्शनी हुँडी.

Bill of Sale बीजक, भरतिया.

Bill of Sight रवन्नापत्र.

Bill of Store माल का रवन्ना ( वह अनुमति पत्र जिस के द्वारा इंग्लेण्ड से आये हुए ब्रिटिश माल को बिना किसी सायर महसूल के वापिस इंग्लैंड में ले जाने का अधिकार प्राप्त होता है. )

Bill of Sufferance वह परवाना जिसके द्वारा व्यापारी को एक बंदर से दूसरे बंदर पर बिना जकात महसूल के माल ले जाने का अधिकार प्राप्त होता है.

Bill holder in due course जिस आदमी के पास हुण्डी हाथ दर हाथ होते हुए आवे उसे Holder in due course कहते हैं.

Endorsement of the Bill हुण्डी का बेचान. हुण्डी जब बेची जाती है तो बेचने वाले को उस पर अपने हस्ताक्षरों सहित खरीदने वाले के नाम बेचान करना पड़ता है. इस प्रकार बेचान करने को अंग्रेज़ी में Endorsement of the Bill कहते हैं. हुण्डी के बेचान करने वाले को Endorser और जिसके लिये बेचान की आवे उसे Endorsee कहते हैं.

हुण्डी का बेचान जायज हो इसके लिये यह आवश्यक है कि ( १ ) वह लिखने वाले, रखे वाले अथवा जिसके पास हुण्डी बदस्तूर आई हो उसके द्वारा किया जाय ( २ ) बेचान हुण्डी के ऊपर अथवा पुश्त पर अथवा उसके साथ चिपके हुये किसी कागज पर (Allonge) यदि हुण्डी पर स्थान खाली न हो तो, किया जाना चाहिये; (३) बेचान करने वाले के हस्ताक्षर होने चाहिये, और ये हस्ताक्षर ठीक उसी तरह लिखे होना चाहिये जिस तरह वे हुण्डी में लिखे गये हों अर्थात् उन के हिज्जे में किसी अक्षर का फेर बदल न होना चाहिये. ( ४ ) बेचान पूर्ण होना चाहिये.

Blank Endorsement of the Bill हुण्डी का कोरा बेचान. जिस बेचान में बेचान करने वाले के सिर्फ हस्ताक्षर किये गये हों, वह बेचान कोरा ('Blank') बेचान कहा जाता है। कोरे बेचान का यह फल होता है कि ऐसे बिल अथवा चैक का रुपया वाहक ( Bearer ) को मिल सकता है.

Full Endorsement of the Bill—हुण्डी का पूर्ण बेचान. हुण्डी का विशेष बेचान. जब हुँडी के किसी बेचान में उस आदमी का भी नाम लिख दिया जाता है जिसके नाम पर वह बेचान की गई है तो उसे पूर्ण बेचान कहते हैं.

Facultative Endorsement of the Bill हुण्डी का ऐच्छिक बेचान. इस प्रकार के बेचान में बेचान करने वाला जहांतक उसका हुण्डी वाले धनी से सम्बन्ध है, उसे नकारी की सूचना आदि से मुक्त कर देता है। इस प्रकार के बेचान का फल यह होता है कि हुण्डी वाला धनी उससे हुण्डी के नकारे जाने पर तुरन्त रुपया प्राप्त कर लेता है.

Bimetallism द्विचलनवाद; अर्थशास्त्र का वह मत जो सोने चांदी दोनों के सिक्कों के चलन का समर्थन करता है.

Birth Control गर्भ-नियन्त्रण, संतान-निग्रह

Birth Rate जन्म संख्या.

Birth Right जन्मसिद्ध अधिकार.

Black List दिवालियों की सूची,

Black Mail बदनामी का भय दिखला कर रुपया ऐंठना. किसी आदमी से द्रव्य या अन्य बहुमूल्य वस्तु लेने के अभिप्राय से उस पर दोषारोपण करना, इसलिये कि वह डर कर धन दे देवे.

Blank Credit खाली साख, कोरी साख, बिना ऐवज की साख. बैंक का किसी आदमी को उसकी व्यक्तिगत जमानत पर रुपया देना.

( २ ) विनिमय की सुविधाओं के अनुसार लिखी गई हुण्डियाँ, जिनसे उस समय की कोई वास्तविक लेनदारी सूचित न हो.

Blank Endorsement बेनामी बेचान, सादा बेचान

वह हुण्डी जिस पर सकारने वाला केवल अपने हस्ताक्षर कर देता है.

Blind Pool अंधकूप ( वे समझे बूझे रुपया दे देना ).

Blockade जहाजी घेरा, जहाजी नाके बन्दी.

Economic Blockade आर्थिक जहाजी घेरा. किसी देश के आस पास इस प्रकार की जहाजी नाके बन्दी कर देना कि बाहर से कोई चीज वहाँ न जाने पावे.

Blue Books सरकारी रिपोर्ट.

Board बोर्ड, समिति, परिषद्.

Board of Adjustment मेल मिलाप समिति, संयोजन समिति. मजदूर संघ द्वारा स्थापित बोर्ड, जो संघ के आन्तरिक झगड़ों का निपटारा करे.

Board of Agriculture कृषि सभा.

Board of Arbitration पंचायत.

Board of Conciliation सुलह समिति.

Board of Control नियामक मण्डल.

Board of Directors संचालक मण्डल.

Board Meeting मण्डल की सभा, बोर्ड की बैठक.

Board of Revenue रेव्हेन्यु बोर्ड.

Board of Trade व्यापारी मण्डल.

Body अंग, शरीर, मण्डल, संग्रह, संहिता.

Body, Legislative—कायदेकारी मण्डल.

Body, Corporate—(राज) नियम बद्ध संस्था.

Body, Politic राज्य संस्था.

Bogus खोटा, बनावटी.

Bogus Currency खोटा सिक्का, जाली सिक्का.

Bogus transaction खोटा व्यवहार.

Bolshevism बोलशेविज्म; मजदूरशाही. एक प्रकार का उग्र राजकीय मत जो पूँजीवाद को मिटाकर मजदूरों का शासन स्थापित करने पर जोर देता है। देश की सम्पत्ति का राष्ट्रीयकरण कर सब मनुष्यों में सम्पत्ति का ठीक ठीक विभाजन करना इसका उद्देश है। रूस का शासन इस वक्त इसी के अनुसार सञ्चालित हो रहा है. ( विशेष विवरण के लिये Dictionary of Political terms देखें ).

Bonafide विश्वसनीय, प्रकृत, असली.

Bond दस्तावेज, ख़त, तमस्सुक, रुक्का, इकरारनामा, पट्टा.

Bond Creditor दस्तावेज लिखाकर रुपया उधार देने वाला मनुष्य.

Bond Debt ख़त या दस्तावेज लिखकर लिया हुआ कर्ज.

Mortgage Bond गिरवी खत.

Bond of Security जामीन खत, जमानतनामा.

Bonded Goods ऐसा माल जो बाहर से आया हो और महसूल के अदा होने तक परमिट घर में रखा गया हो.

Bonded Vaults तिलघर ( ये जमीन के अन्दर बनाये जाते हैं और इनमें वह शराब रखा जाता है जिसका महसूल न चुकाया गया हो। महसूल चुकाये जाने के बाद इसे मालिक के सुपुर्द कर दिया जाता है ).

Bond-Holder दस्तावेज रखने वाला.

Bonds शाहाजोग जामीनगिरी ( इसमें सरकारी या म्युनिसिपल लोन, डिबेन्चर आदि का समावेश होता है ).

Bonus अतिरिक्त लाभ, पुरस्कार, बक्षीस, ( यह लाभ कम्पनी के हिस्सेदारों को साधारण मुनाफे के अतिरिक्त मिलता है। यह उसी दशा में मिलता है जब कम्पनी को अच्छा लाभ होता है। कम्पनी के नौकरों, मजदूरों को भी अच्छा लाभ होने पर यह मिलता है ).

Bonus Shares अतिरिक्त लाभ के हिस्से ( जब कम्पनी को अनाप शनाप लाभ होता है और जब वह सीमा से अधिक मुनाफा बाँटना अपनी नीति के खिलाफ समझती है तब वह अपने शेअर-होल्डरों को उनकी पूँजी के अनुपात से अतिरिक्त मुनाफे के शेअर ( Bonus Shares ) निकाल कर देती है। फिर शेअर-होल्डरों को अपने मूल शेअरों के साथ साथ इन अतिरिक्त मुनाफे के शेअरों पर भी कम्पनी के प्राप्त लाभ के अनुपात से व्याज या मुनाफा मिलता है.

Bonus System बोनस पद्धति, अतिरिक्त लाभ देने की पद्धति.

Book पुस्तक, ग्रन्थ, वही.

Book Credits उधार खाता.

Book Packets बुक पेकेट ( पोस्ट द्वारा भेजे जाने वाले पेकेट ).

Book, Cash—रोकड़ वही.

Book, Day—रोजनामचा.
Book, Debt—कर्ज बही.
Book, Purchase—खरीद खाता.
Book, Stock—कोठा बही.
Booking Office (रेल्वे का) टिकिट घर.
Book-Keeping हिसाब-विद्या, जमा खर्च, बही खाते की विद्या.
Book Keeper हिसाबनवीस.
Book Post बुकपोस्ट,डाक द्वारा चीज भेजने की एकपद्धति.
Book Stall पुस्तकों की दुकान.
Book-Trade पुस्तकों का व्यापार.
Boom व्यापारिक धूम. सट्टे फाटके या मनसूबेबाजी के कारण मूल्य चढ़ जाना.
Boring from within श्रमजीवियों के संगठन को उनसे भीतर भीतर मिल कर और उनमें घातक प्रचार करके शिथिल कर देना
Bottom जहाज.
British Bottoms ब्रिटिश जहाज
Foreign Bottoms विदेशी जहाज़
Bottomary जहाज़ गिरवी रखकर कर्ज देना.
Bounty उद्योग धन्धों के उत्तेजन के लिये दी हुई सरकारी सहायता, आर्थिक उत्तेजन, पारितोषिक
Bought Notes खरीदी पत्र दलाल द्वारा लिखा हुआ इस बात का हिसाब कि उसने अपने साहूकार के लिये कितना माल खरीदा है.
Bourgeois बूर्जुआ इस शब्द का वास्तविक अर्थ था—'दुकानदारी करने वाला मध्य श्रेणी का व्यक्ति।' लेकिन अब इसका प्रयोग धनिकों अथवा उस श्रेणी के लोगों के लिये किया जाता है, जो पराये परिश्रम पर जीते हैं। मान लीजिये आपका एक कारखाना है, जिसमें सौ मजदूर काम करते हैं। कारखाने के इन्तजाम में आप मजदूरों से भी अधिक परिश्रम करते हैं फिर भी मजदूरों का शुमार श्रम-जीवी—'प्रोलेटेरियट'—में और आपका शुमार पर-श्रम-जीवी—'बूर्जुआ'—में किया जायगा।
Bourse स्टाक बाजार. प्रधान नगरों की वह सार्वजनिक इमारत जहाँ शेअर और स्टाक के सौदे किये जाते हैं.
Brand गुण दर्शक व्यापारिक चिन्ह.
Brassage मुद्रा ढलाई, सिक्का ढलाई.
Bread Labour उत्पादक श्रम.
Breach of Trust विश्वासघात.
Breakage टूट फूट
Breaking Bulk पार्सल खोलना, माल की गाँठ खोलना.
Bribery रिश्वतखोरी, घूँसखोरी
Brief मुकद्दमे का सारांश (जो सॉलिसिटर बैरिस्टर के लिये तैयार करता है)
Brisk Trade तेज व्यापार.
Broadcast ध्वनिक्षेप
Broker दलाल.
Bill Broker हुण्डी का दलाल.
Exchange Broker हुण्डी विनिमय दलाल.
Insurance Broker बीमा दलाल.
Pawn Broker गिरवी पर पैसा दिलाने वाला दलाल
Ship Broker जहाज का दलाल
Stock Broker शेअर बाजार का दलाल.
Brokerage दलाली, आढ़त.
Broker's Contract notes दलालों के सौदा पत्रक.
Bucket Shop जुआरियों की कोठी; ऐसी कोठियाँ या संस्थाएं जिनके कार्यकर्ता दलालों के भेष धारण किये हुए हों पर वास्तव में वे केवल जुआरी हों.
Budget बजट, आय-व्यय का अंदाज पत्र
Budget Estimate अनुमानित बजट.
Building Society भवन निर्माण समिति.
Bull तेजी वाला; वह व्यापारी जिसकी रुख तेजी की रहे.
Bullish Tendency तेज रुख.
Bullion सोना चाँदी के पासे या पाट.
Buoy Dues जहाज़ पर लगने वाला कर विशेष.
Burden or Burthen जहाज की वजन-संवाहक शक्ति.
Bureau-De-Change वह कोठी या बेंक जहाँ स्वदेशी और विदेशी सिक्कों का विनिमय होता है.
Bushel एक प्रकार का तोल विशेष जिसका वजन ८ गैलन होता है.

Business धंधा, व्यापार, व्यवसाय, रोजगार.
  Man of Business व्यापारी, व्यवसायी.
  Extensive Business विस्तृत कारोबार.
Business Organisation व्यापार संगठन
Buyers खरीददार, खरीदनेवाले.
  Buyers over खरीदने वालों की धूम (जब बाजार में अधिकतर खरीदने ही खरीदने वाले होते हैं और बेचने वाले बाजार से प्रायः हट जाते हैं तब उपरोक्त शब्द काम में लाया जाता है)
Buyer's Risk खरीदने वाले की जोखिम.
Busy Season काम की मौसिम. वह मौसिम जिसमें व्यापार की गति विधि बहुत होती है.
By-law उपनियम.
By-Product सहकारी उपज.

---

# C

Cable समुद्रीयतार, समुद्र के रास्ते आनेवाला तार.
Cable Transfers समुद्रीय तार द्वारा भेजा हुआ मनी-आर्डर; एक महाजन का दूसरे देश के महाजन को तार द्वारा रुपया भेजना
Cablegram समुद्रीय तार से भेजा हुआ सन्देश.
Cadastral Survey देश के वास्तविक माल की राशि, स्थिति और मिल्कियत आदि का रजिस्टर बनाने के लिये पैमाइश या जाँच करना.
Calculating Machine गणना यन्त्र.
Calculation हिसाब, शुमार, अन्दाज, तखमीना.
Calender जन्त्री, पञ्चांग
Call मंगनी, माँग; शेअर होल्डरों से उनके शेअरों के शेष रुपया जमा करवाने की माँग.
Call-in advance पेशगी माँग
Call in Arrears मंगनी के रुपयों का बकाया.
Call-Letter मंगनी का पत्र (जब कोई लिमिटेड कम्पनी अपने शेअर निकालती है तो उन शेअरों की मूल कीमत का कुछ हिस्सा तो वह पेशगी ले लेती है। शेष कीमत एक दो या तीन किश्तों में अपने नियमासार वसूल करती है. इन किश्तों की माँग के लिए जो पत्र भेजा जाता है उसे Call-letter कहते हैं )
Call-Money माँग या मंगनी का रुपया, (२) सराफों द्वारा हुण्डी के दलालों को निश्चित ब्याज पर दिया हुआ रुपया, जिसे सूचना पाते ही लौटाना पड़े.
Called Bond वह दस्तावेज जो किसी निश्चित मिती पर भुगतान के लिये मंगवाया जाता है और जिसके उक्त मिति पर न लाये जाने पर उस पर दिया जाने वाला ब्याज बन्द हो जाता है.
Cambio विनिमय.
Cambist विनिमय-कार्य-निपुण.
Cameralistic Science राजस्व विज्ञान
Canal नहर.
Canal Colony नहर उपनिवेश, नहर के पास बसाई जानेवाली बस्ती.
Canal, Perennial–वर्षभर काम आनेवाली नहर.
Canal Tolls नहर का कर (जो आदमी नहर का उपयोग करते हैं, उन्हें यह टैक्स देना पड़ता है)
Cancel रद्द करना, मंसूख करना, काट देना.
Cancellation किसी दस्तावेज या लेख को विगाड़ देना जिससे वह खारिज या रद्द हो जावे.
Canon नियम, सिद्धान्त, विधान.
Canons of Taxation कर निर्धारण सिद्धान्त. (See Taxation)
Canvass प्रचार करना, अनुकूल मत प्राप्त करने के लिये प्रचार करना.
Canvassing of Goods वस्तु प्रचार.
Capacity योग्यता, धारण शक्ति, ग्रहण शक्ति, समावेशन.
Capital पूँजी, मूलधन, व्यापारिक पूँजी.
  १ जो धन और आर्थिक धन पैदा करने के लिये काम में लाया जाय.
  २ सूद से भिन्न मूलधन.
  ३ जो धन कोई व्यक्ति या व्यापार समिति अपने रोजगार को चालू रखने के लिए लगाये.
Capital Account पूँजी का हिसाब.
Capital, Authorised–अधिकारित पूँजी. अधिकारित पूँजी वह पूँजी होती है जो कम्पनी के मेमोरेन्डम

में लिखी जाती है। इसको रजिस्टर्ड या निर्दिष्ट पूँजी भी कहते हैं.

Capital, Auxiliary–सहायक पूँजी.

Capital, Circulating–फिरती हुई पूँजी, अस्थायी पूँजी; वह पूँजी जो एक हाथ से दूसरे हाथ में जाती रहती है.

Capital, Consumption–उपभोगीय पूँजी.

Capital, Called up—माँगी हुई पूँजी, बिकी हुई पूँजी का वह हिस्सा है जो कम्पनी अपने शेअर होल्डरों से प्रति शेअर पीछे माँगती है.

Capital, Fixed—अचल पूँजी, स्थायी पूँजी, जैसे मकान, जमीन आदि.

Capital, Floating—चलमान पूँजी.

Capital, Foreign विदेशी पूँजी.

Capital, Joint—सम्मिलित पूँजी.

Capital, Immaterial—अभौतिक पूँजी.

Capital, Indigenous—देशीपूँजी.

Capital, Nominal—निर्दिष्ट पूँजी.

Capital, Paid up—प्राप्त हिस्सा पूँजी.

Capital, Personal—वैयक्तिक पूँजी.

Capital, Specialised—विशिष्ट पूँजी.

Capital, Subscribed—बिकी हुई हिस्सा पूँजी. बिकी हुई पूँजी जारी की हुई पूँजी का वह हिस्सा है जिसे लोगों ने दरख्वास्त देकर खरीद लिया है.

Capital, Stock—स्टाक पूँजी

Capital, Sunk—लगी हुई पूँजी.

Capital, Trade—व्यापार पूँजी.

Capital, Uncalled—बे माँगी हिस्सा पूँजी. यह वह पूँजी है जो कम्पनी अपने बेचे हुए हिस्सों पर अभी नहीं माँग रही है.

Capital, Working—कार्यशील पूँजी.

Capitalization—सम्पत्तिकरण, पूँजीकरण, मुद्रल करना.

Capitalised Value पूँजीगत मूल्य.

Capitalised Value of Land जमीन का पूँजी गत मूल्य.

Capitalism पूँजीवाद, धन-प्रधानतावाद, सम्पत्तिवाद.
Evils of capitalism पूँजीवाद की बुराइयाँ

Capitalist पूँजीपति, लक्ष्मीपति, धनवान.

Capitalise पूँजी बनाना.

Capitation Tax वैयक्तिक कर, प्रत्येक व्यक्ति पर लगाया हुआ कर. ऐसे कर की रकम या तो सब व्यक्तियों से समान रूप से लीजाती है या एक नियमित हिसाब से जिसमें कर देने वाले की हैसियत और उसकी अनुमित सम्पत्ति का लिहाज रक्खा जाता है.

Captains of Industry उद्योग-वीर, औद्योगिक नेता. उद्योग धन्धों के प्रवर्तक.

Carat कैरेट, किसी धातु का चौबीसवाँ भाग.

Caravan काफला, पथिक-समुदाय. व्यापारियों का समुदाय, जो अपनी रक्षा तथा एक दूसरे को सहायता देने के विचार से रेगिस्तान आदि स्थानों में इकट्ठे यात्रा करते हैं.

Card पींजना, धुनकना, स्वच्छ करना.

Carded Cotton पींजी हुई रूई.

Carded Seed कपासिया, बिनौला.

Carded Thread पींजा हुआ सूत.

Card Indexing कार्डों द्वारा वर्णमाला के अक्षरों का संख्या के अनुसार सूचीपत्र बनाना.

Cargo जहाज पर लदा हुआ माल, जहाजी माल.

Cargo Book जहाज के सामान की नोंद बही.

Carriage गाड़ी, गाड़ी भाड़ा.

Carrier गाड़ीवान, माल लेजाने वाला, बारबरदार

Carrying Over मूल्य चुकाई का समय बढ़ाना.

Carrying Trade बाहरी व्यापार, विदेशों के माल का सौदा करना या एक दूसरे का अतिरिक्त माल ले जाना.

Cartel कई व्यापारी-कम्पनियों का मेल, जिनमें से प्रत्येक अपना २ प्रबन्ध अलग अलग करती है, परन्तु सबको एक केन्द्रीय संस्था के निरीक्षण में रहना पड़ता है जो उत्पादन को नियमित करती तथा कीमत ठहराती है.

Case पेटी, सन्दूक.

Cash नक्द, रोकड़.
Cash Account रोकड़ खाता.
Cash Balance रोकड़ बाकी.
Cash a Bill हुण्डी भुनाना.
Cash Bonus रोकड़ी लाभ

Cash Book रोकड़ बही.
Cash Credit नक्द साख
Cash Discount नक्द बाद, रोकड़ी घटाव.
Cash Deposit नक्द जमा, नक्द अमानत.
Cash Entry रोकड़ बही की मद.
Cash in Hand नक्द बदस्त, हाथ में की रोकड़.
Cash Hard बिल्कुल नक्द रुपया.
Cash Money नक्द पैसा, रोकड़ा नाणा.
Cash Order दर्शनी हुण्डी.
Cash Reserve नक्द बचत, वह रकम जो किसी कम्पनी या व्यापारी संस्था की आर्थिक स्थिति को सुदृढ़ करने के लिये एकत्रित की जाकर सुरक्षित रखी जाती है.
Cash Transaction नक्द व्यवहार, रोकड़ी लेन देन.
Cashier रोकड़िया.

Casting Vote निर्णायक मत, अतिरिक्त मत. (जब सभा में दो दलों के मत बराबर आजाते हैं, तब सभापति किसी एक दल की ओर अपना निर्णायक मत देकर उस दल को विजयी कर देता है। इस निर्णायक मत को Casting Vote कहते हैं.)

Caution Money तारण, जमानती रकम (कोई आदमी किसी व्यापारी के मार्फत कोई सौदा करना चाहे और इसके लिये उसे उक्त व्यापारी के यहाँ नफे नुकसान के पेटे जो रकम जमा करवाना पड़ती है उसे Caution money कहते हैं। मारवाड़ी व्यापारियों ने इसका पर्य्यायवाची शब्द तारण रखा है, जो प्रचलित किये जाने के योग्य है.)

Caveat Emptor खरीददार सावधान.

Census मनुष्यगणना, मर्दुमशुमारी.

Cent अमेरिका का छोटा सिक्का जिसका मूल्य डॉलर का सौवाँ भाग होता है.

Centine फ्रैंक के सौवें हिस्से के मूल्य का ताँबे का सिक्का. यह फ्रान्स बेलजियम आदि देशों में चलता है.

Centimeter सेन्टीमीटर, मीटर का सौवाँ हिस्सा.

Central Government केन्द्रीय सरकार, मध्यवर्ती सरकार.

Centralisation केन्द्रीयकरण (जब शासन के प्रायः सब अधिकार एक ही व्यक्ति में केन्द्रीभूत होजाते हैं, तब उसे Centralisation of power कहते हैं.

Centralised Management केन्द्रीयभूत प्रबन्ध या व्यवस्था.

Central Subjects केन्द्रीय विषय (वे विषय जिनका संबन्ध केन्द्रीय सरकार से हो)

Cereal अनाज, धान.

Certainty निश्चय, असंदिग्धता, दृढ़प्रतीति.

Certificate प्रमाण-पत्र, दाखला.
Certificate of Damage नुकसानी का दाखला
Certificate of Incorporation कम्पनी के रजिस्टर्ड होने का दाखला.
Certificate of Origin मूलस्थान सम्बन्धी प्रमाणपत्र.
Certificate of Registry जहाज की रजिस्ट्री का सार्टिफिकेट या दाखला.
Certificated Bankrupt सार्टिफिकेटशुदा दिवालिया (वह आदमी जिसे अदालत से दिवालिया का सार्टिफिकेट मिल गया है और जिसका कर्ज मंसूख कर दिया गया है)
Certificate of Posting कच्ची रजिस्ट्री.

Certification सार्टिफिकेट देना.
Certification of Transfer शेयर ट्रान्सफर सार्टिफिकेट देना.

Certified Copy प्रमाणित प्रतिलिपि.

Chain Rule ज़रीब का कायदा, श्रृँखला नियम. एक देश के सिक्कों का मूल्य दूसरे देश के सिक्कों के मूल्य के साथ फैलाने की रीति को Chain Rule कहते हैं.

Chairman अध्यक्ष, सभापति.

Chamber of Commerce व्यापार-मण्डल, व्यवसाय समिति.

Chamber of Shipping जहाजी व्यापारियों का मण्डल.

Chancellor of Exchequer अर्थ-सचिव

Charges खर्च, व्यय.
Depreciation Charges घिसाई खर्च.
Insurance Charges बीमा खर्च.

Charitable धर्मार्थ

Charitable Institution धर्मार्थ संस्था.
Charity Organization दान व्यवस्था.
Private Charity निजी दान.
State Charity सरकारी दान.
Charter अधिकार-पत्र, सनद, फरमान.
Chartered Bank सनदशुदा बैंक, सरकार या व्यवस्थापक सभा का आदेश लेकर बनाया हुआ बैंक.
Chartered Accountant सनदशुदा अकाउन्टेन्ट
Chartered Company सरकारी सनदशुदा कंपनी
Charter Party जहाजी इकरारनामा
Chart नक्शा, चार्ट, विवरण.
Cheap Money सस्ता नाणा, सस्ता द्रव्य, (जब रुपयों के ब्याज की दर उतर जाती है तब कहा जाता है कि नाणा सस्ता हो गया.)
Checks on Population जन-संख्या वृद्धि की रोक, जन-वृद्धि निरोध. जन्म संख्या के घटाने या मृत्यु संख्या को बढ़ाने वाली शक्तियां, जिनसे खाद्य वस्तुओं पर जनता का भार कम हो.
Chemical Industry रासायनिक उद्योग
Cheque चेक, हुँडी
Cheque Book चेक बुक, चेक नोंध बही.
Cheque payable to Bearer धनी जोग चेक. यह वह चेक है जिसके दिखाते ही सम्बन्धित बैंक से रुपया मिल जावे। इस प्रकार के चेक में बेचान की ज़रूरत नहीं होती.
Cheque payable to Order शाह जोग चेक (इस प्रकार के चेक का रुपया या तो उसी धनी को मिलता है, जिसके नामपर यह चेक लिखा गया है या उसे मिलता है जिसके नाम पर यह बेचान किया गया है. चेक पर बेचान आवश्यक है.)
Child Labour बालश्रम.
Circle वृत, गोल.
Circular Diagram गोलाकार चित्र, वृत्ताकार चित्र.
Circular Letter गश्ती चिट्ठी.
Circulating Capital फिरती हुई पूँजी, चल पूँजी.
Circulating Medium चलन माध्यम, चलन साधक, चलन केन्द्र.
Circulation चलन, प्रचलन.
Cipher Code सांकेतिक पुस्तिका; अंकों का ऐसा कोष जिसमें प्रत्येक अंक या अंक-समूह से एक विशेष अर्थ निकलता हो.
Civil Service उच्च पदस्थ मुल्की नौकर.
Indian Civil Service भारत के उच्च पदस्थ मुल्की नौकर.
Civil Service Examination सिविल सर्विस की परीक्षा
Classical Economists प्रथम श्रेणी के अर्थ-शास्त्री लेखक; उच्च श्रेणी के वे अर्थशास्त्री जिन्होंने अर्थशास्त्र सम्बन्धी अनुकरणीय सामग्री छोड़ी है.
Classification वर्गीकरण, श्रेणी विभाग, दर्जे बन्दी.
Clean Bill खुली हुँडी.
Clear a Bill हुँडी का रुपया चुकाना.
Clear Days माल निकासी के दिन.
Clearance of Goods माल की निकासी.
Clearance of Sale माल की निकासी बिक्री.
Clearing House निकास गृह.
Client कारखाने का ग्राहक.
Closing an account हिसाब बन्द करना.
Closing Entries अन्तिम खाता बाकी.
Closing Price बाजार बन्द होते समय का मूल्य या भाव.
Closure विवादान्तक प्रस्ताव, बहसबन्दी का प्रस्ताव. (जब किसी विषय पर वाद विवाद बहुत बढ़ जाता है तो उसे रोकने के लिये प्रस्ताव किया जाता है। यदि यह स्वीकृत हो जाय तो वाद विवाद बन्द हो जाता है और उस विषय पर तत्काल सम्मति लेली जाती है। ऐसे प्रस्ताव को Closure कहते हैं।)
Coalition Ministry सर्वदल मन्त्रीमण्डल, मिश्र मन्त्री मण्डल; (जिस मन्त्री मण्डल में विभिन्न राजकीय दलों के लोगों का संयोग होता है उसे Coalition Ministry कहते हैं। इंगलैण्ड में कई समय इस प्रकार का मन्त्रीमण्डल सङ्गठित हुआ है.)
Coasting Trade समुद्रतट पर होने वाला व्यापार, समुद्र किनारे की सौदागिरी. एक ही देश के भिन्न भिन्न भागों का समुद्र के रास्ते होने वाला व्यापार.
Cocket परवाना, रवन्ना, राहदारी.

Code संहिता, संग्रह, आईन, संकेत. तार देने की सुविधा और किफायत के लिये शब्दों का वर्णमाला के अक्षर क्रम के अनुसार बनाया हुआ संग्रह जिसके प्रत्येक शब्द से एक विशेष अर्थ निकलता है.

Code Word संकेत शब्द ( व्यापारी लोग सौदा आदि करने के लिये जो तार देते हैं, उसमें संकेत शब्द काम में लाते हैं, जिससे कोई तीसरा मनुष्य उसका मतलब न समझ सके. )

Codification संकलन, क्रमवार संग्रह.

Codist कानून का पण्डित.

Coefficient गुणक.

Coercive Sale बलपूर्वक बिक्री.

Cognate Sciences सजातीय विज्ञान.

Cognisability सजातीयता

Coin सिक्का, मुद्रा.

Abrasion of coin सिक्के की घिसाई.

Artificial coin नकली सिक्का

Bad coin खोटा सिक्का.

Current coin चालू सिक्का.

Counterfeited coin कृत्रिम सिक्का, नकली सिक्का

False coin खोटा सिक्का.

Fineness of coin सिक्कों की उत्कृष्टता.

Garbled coin छटा हुआ विकृत सिक्का.

Gold coin स्वर्ण मुद्रा, सोने का सिक्का.

Rubbed coin घिसा हुआ सिक्का.

Silver coin चांदी का सिक्का.

Standard coin प्रामाणिक सिक्का.

Token coin सांकेतिक सिक्का.

Coinage सिक्का ढालना, मुद्राङ्कन.

Free coinage स्वतंत्र सिक्का ढलाई.

Gratuitous Coinage निःशुल्क सिक्का ढलाई.

Restricted Coinage मर्यादित सिक्का ढलाई.

Coke अधजला कोयला.

Collateral Security आनुसंगिक जमानत, किसी कर्ज के लिये साहूकार के पास जमा की हुई अतिरिक्त जमानत या तारण.

Collect जमा करना, वसूल करना, हुंडी या चेक का दूसरे आदमी के लिये भुगतान प्राप्त करना.

Collection वसूली, एकत्रीकरण, सञ्चय, संग्रह, राशि.

Bank Collections बैंक की उगाही.

Collection of Revenue भूमिकर की वसूली; जमा वसूली.

Contingent Collections सादिलवार जमा.

Extra Collections सिवा जमा, अतिरिक्त वसूली.

Miscellaneous Collections सर्व संग्रह.

Collective Goods सामुदायिक माल. वे सब अभीष्ट पदार्थ जिनका उपयोग कुछ खास आदमी ही न करें वरन् जो जाति या समुदाय के सब आदमियों को प्राप्त हो सकें.

Collective Bargaining सामूहिक सौदा ( जब कई व्यापारी मिलकर कोई सौदा करते हैं तो उसे Collective Bargaining कहते हैं. )

Collectivism समूहवाद, समाजसत्तावाद, समाजस्वामित्ववाद. वह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि भूमि, मूलधन और उत्पत्ति के साधनों पर समस्त समुदाय का अधिकार होना चाहिये, जिससे सम्पत्ति वितरण न्यायानुकूल हो सके.

Colliery कोयलों की खान.

Collision टक्कर, संघर्ष, संघात, दो या अधिक वस्तुओं की ज़ोरदार टक्कर.

Collision of Interests स्वार्थ संघर्ष,हित संघर्ष

Collision of Train रेल्वे की टक्कर.

Collision Clause संघर्ष धारा (यह शब्द जहाजी बीमे में काम आता है. बीमा कराई हुई जहाजों की जब परस्पर टक्कर हो जाती है और जब बीमा कंपनी को इसकी क्षति-पूर्ति करनी पड़ती है तब बीमा की नियमावली की संघर्ष धारा (Collision clause) का ही प्रधान रूप से उपयोग किया जाता है.

Colonial Office औपनिवेशिक ऑफिस (इंगलैण्ड का वह ऑफिस जहां उपनिवेशों के शासन या नीति सम्बन्धी कार्य्य होते हैं. )

Colonial Trade औपनिवेशिक व्यापार, वह व्यापार जिसका सम्बन्ध उपनिवेशों से है.

Colonial Preference. औपनिवेशिक रिआयत ( जब

व्यापार में महसूल आदि के मामलों में अन्य देशों की अपेक्षा साम्राज्य के उपनिवेशों को अधिक रिआयत देने की नीति काम में लाई जाती है उसे Colonial Preference कहते हैं. )

Colonisation उपनिवेश बसाना, उपनिवेश-स्थापना.

Colony—उपनिवेश.

Combination एकीकरण, संयोजन, सम्मेलन, गुट, संघ कारखानदारों का संघ।

उन कारखानदारों का संघ जो कारखानों की उपज को मर्यादित करने, मजदूरी घटाने या मूल्य निर्धारित करने आदि के उद्देश से सङ्गठित होता है और जिसका प्रधान उद्देश कारखानदारों के स्वार्थ की रक्षा करना है.

Commerce व्यवसाय, व्यापार, वाणिज्य.

Chamber of Commerce व्यापार-मंडल, व्यवसाय-समिति।

Commercial व्यापार सम्बन्धी, व्यवसाय सम्बन्धी.

Commercial Bill व्यापारी-हुण्डी.

Commercial crisis व्यापारिक संकट, जब व्यापार में किसी कारण विशेष से अकस्मात् भारी तेजी या मंदी आ जाती है और जब व्यापारी वर्ग पर भारी नफे नुकसान के कारण संकट उपस्थित हो जाता है तब कहा जाता है कि देश पर व्यापारिक संकट आ गया है.

Commercial Depression व्यापारिक मंदी. जब चीजों का भाव बहुत गिर जाता है और इससे व्यापार में जब मन्दी की लहर चल जाती है तब कहा जाता है कि यह समय "व्यापारिक मन्दी" का है.

Commercial Education व्यापारिक शिक्षा.

Commercial Federation व्यापारिक संघ.

Commercial Intelligence Department व्यापारिक समाचार विभाग.

Commercial Law व्यापार सम्बन्धी कानून. वह कानून जिसका सम्बन्ध सौदा करने वाले महाजनों के कर्त्तव्यों और अधिकारों से हो।

Commercial Syndicate व्यापारिक गुट.

Commercial System व्यापार-पद्धति.

Commercial Treaties व्यापारिक संधियां, जब विभिन्न राष्ट्र अपने व्यापार के सुभीता और उन्नति के लिये संधि करते हैं उसे व्यापारिक सन्धि कहते हैं.

Commission कमीशन.

Commission Agent कमीशन एजेंट, आढ़तिया.

Commission for Discounting Bills हुंडावन, हुण्डी का बट्टा

Commission Sale System कमीशन पर बिक्री की पद्धति.

Committee कमेटी, समिति.

Commodity पदार्थ, वस्तु; जो वस्तु खरीदी और बेची जा सके.

Commercial Commodities व्यापारिक वस्तुएं.

Common Denominator of Value मूल्य का माप.

Common Wealth जनपद, सर्वजनतन्त्र, लोकशासन.

Communalism सम्प्रदायवाद, साम्प्रदायिकता.

Communal Representation साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व, जातिगत प्रतिनिधित्व.

Communication आमदरफ़्त, यातायात.

Means of communications आवागमन के साधन, आमदरफ़्त का ज़रिया। इनमें रेल, नहर, डाक और तार आदि सम्मिलित हैं.

Communism—समाज समानतावाद, उमसाम्यवाद, बोलशेविज़्म। वह सिद्धान्त जो यह सिखलाता है कि समाज के श्रम और आय का समान रूप से वितरण (बटवारा) हो और राज्य की शक्तियाँ कम से कम करदी जावें।

Company कंपनी; उद्योग धंधा, तिजारत या कारोबार करने के लिये बनाई हुई ऐसे लोगों की संस्था जिनकी देनदारी उनके हिस्सों की रकम से अधिक न हो।

कंपनी द्वारा व्यापार करने की प्रथा बहुत ही पुरानी है। पश्चिमीय देशों में बादशाह के परवाने द्वारा कंपनियाँ संगठित होती थीं। इंगलैन्ड में सन् १८४४ के पहले इस सम्बन्ध का कोई कानून न था। उक्त वर्ष बैंक ऑफ इंग्लैन्ड को जो बादशाही सनद दी गई थी उसमें सबसे पहले कंपनी के हिस्से-

दारों की जोखिम को सीमित किया गया था। परन्तु यह बात उस समय केवल उक्त कंपनी तक ही परिमित रही। सर्व साधारण तो सन् १८५५ में इसका लाभ उठाने लगे, जबकि पार्लमेन्ट ने परिमित जोखम का कानून पास किया। इसके बाद ईसवी सन् १८६२ में यहाँ सब से पहले कंपनी संबन्धी कानून बना, जिसने इस प्रकार के व्यापारिक संगठन को बड़ा ही प्रोत्साहन दिया। अनुभव से उक्त कानून में जो खामियाँ नज़र आईं वे संशोधक कानून पास कर दूर कर दी गईं। यहाँ तक कि कालान्तर में यह कानून बड़ा जटिल हो गया और इसलिये ईसवी सन् १९०८ में इन सब कानूनों को संगठित कर एक नया कानून कंपनीज़ कन्सालिडेशन एक्ट के नाम से पास किया गया। इसने पहले के प्रायः सब कानूनों को रद्द कर दिया। यह कानून भी अब सन् १९२९ के कंपनी कानून द्वारा रद्द कर दिया गया। इस नये कानून में पहले के कानूनों से कितनी ही बातों में विशेषता है।

हमारे देश में सब से पहिले सन् १८८२ में कंपनी संबन्धी कानून बना था। यह कानून उस समय के इंगलैन्ड के कम्पनी कानून के आधार पर बनाया गया था। यह भी समय-समय पर इंगलैण्ड के कानून की तरह संशोधित व परिवर्तित होता गया। ईसवी सन् १९१३ में इन सब भिन्न २ कानूनों और संशोधनों को एकत्रित कर इस सम्बन्ध का कानून बनाया गया। यही सन् १९१३ का कम्पनी कानून इस समय हमारे देश में प्रचलित है। इस समय फिर इस कम्पनी कानून की धाराओं में संशोधन होने का प्रश्न उपस्थित हो रहा है।

Company, Limited परिमित दायित्व कंपनी। यह वह कंपनी है जिसके हिस्सेदारों की देनदारी का उत्तरदायित्व उनके हिस्सों की रकम तक ही परिमित रहता है। मान लीजिये किसी हिस्सेदार ने किसी लिमिटेड कंपनी के सौ सौ रुपये के पाँच शेअर लिये। अगर इस कंपनी पर उसके मूलधन से दूना कर्ज हो जावे तो वह हिस्सेदार अपने हिस्सों के लिये दूने मूल्य का देनदार न होगा। अपने पांच शेअरों के मूल्य के ५००) रुपया दे देने के बाद वह अपनी देनदारी से बरी हो जायगा। लिमिटेड कंपनी को अपना बाकायदा हिसाब रखना पड़ता है जिसकी जाँच नियमित समय पर सर्टिफाइड ऑडिटर करता है।

Company, Memorandum of the—कम्पनी का उद्देश पत्र, (इसमें कम्पनी के उद्देश्य बहुत स्पष्ट और बारीकी से लिखे जाते हैं.)

Company, Private—खानगी कम्पनी; वह कम्पनी प्राइवेट कम्पनी समझी जाती है जो अपने नियमानुसार अपने शेअरों को (हिस्सों को) दूसरों के हाथ परिवर्तन करने का अधिकार नहीं रखती और जिसके मेम्बरों की संख्या पचास तक रहती है। वह अपने शेअर या डिबेंचर लेने के लिये सर्व साधारण से प्रार्थना भी नहीं कर सकती.

Company, Promoter—कम्पनी का मूल संस्थापक; वह आदमी है, जो पूँजी जुटाकर कम्पनी को खड़ा करता है. न्यायाधीश काकबर्न ने एक मुकदमे में इस शब्द की व्याख्या करते हुए कहा था "प्रोमोटर वह शख्स है जो किसी कार्य के लिये कम्पनी बनाकर खड़ी कर देने की और उसे चला देने की अपने ऊपर जिम्मेदारी लेता है और जो इस उद्देश्य को पूर्ण करने योग्य आवश्यक प्रयत्न करता है."

Company, Registered.—रजिस्टर्ड कम्पनी; वह कम्पनी जिसकी नियमानुसार रजिस्ट्री होगई हो.

Company, Unlimited—अपरिमित (देनदारी) कम्पनी.

Compounding with Creditors. कर्जदारों को आंशिक कर्ज चुकाकर फैसला करना; कर्जदारों के साथ तोड़ जोड़ करना.

Compromise. समझौता, निबटारा, तोड़ जोड़, निकाल, समाधान, समझौता-पत्र, समाधान-पत्र, निष्पत्तिपत्र.

Compulsory Adjudication बाध्य निर्णय, बाधित निष्पत्ति; व्यवस्थापक सभा के कानून से स्थापित संस्था द्वारा किसी श्रमविवाद का अनिवार्य्य रूप से निबटारा करना.

Compulsory Insurance. अनिवार्य्य बीमा.

Compulsory Preference. कर्ज चुकाने की अनिवार्य्य रिआयत या सुविधा, दिवालिये के माल में से सबसे पहले कर्ज़ अदा करने के लिये जो सुविधा दीजाती है उसे Compulsory Preference कहते हैं.

Compulsory Winding up ज़बर्दस्ती कारोबार समेटना.

Compute a Bill. हुन्डी के पहुँचने की मिति का हिसाब करना। हिसाब लगाकर वह मिति मालूम करना जिस पर कि हुंडी का सिकरना जरूरी है.

Conceptions. धारणा.

Concert संघ, ऐक्य.

Concert of Europe युरोपीय राष्ट्रों का संघ.

Concessions. रिआयतें, सुभीते.

Conciliation Board. समझौता समिति; मेल मिलाप समिति; पंचायत; कानून द्वारा स्थापित संस्था जिस का उद्देश कारखानदारों और श्रमजीवियों के झगड़ों को जल्दी निपटा देना हो.

Concrete Economics. मूर्त अर्थशास्त्र.

Conditioning. माल की जाँच; (यह शब्द प्रायः रेशम के कारोबार में काम आता है.)

Conditional Endorsement. शर्त के साथ हुंडी का बेचान करना। कुछ शर्तों पर हुंडी के बेचान के लिये उसकी पीठ पर दस्तखत करना.

Conditional Mortgage. शर्तबन्द गिरवी, सोपाधिकबंधक। जो गिरवी किसी शर्त के साथ रखी जाती है उसे conditional mortgage कहते हैं.

Conditional Legacy. सोपाधिक मृत्यु लेखदान.

Conditional Sale. शर्त के साथ की हुई बिक्री; वह बेचान जो किसी खास शर्त के साथ किया जाता है.

Confirm Banker's Credit. खाता खोलना; किसी महाजन का किसी विदेशी सौदागर का खाता खोल देना, जिससे वह सौदागर जहाज की पहुँच पर उसके नाम हुंडी जारी कर सके, जिसे कि वह महाजन सिकार दे.

Confirmation. पुष्टि, समर्थन.

Confirmation Note. सौदा स्वीकृति पत्र.

Confiscate. जप्त करना, कुर्क करना.

Conflict of Laws. कानून संघर्ष (यह शब्द प्रायः अन्तर्राष्ट्रीय कानून में काम आता है, जब कि विभिन्न देशों के कानून एक दूसरे से टकराते हों.)

Conjointly. मिलकर, शरीक होकर, एकत्रित होकर.

Conjuncture. संयोग, भाग्य. वह परिस्थिति या अवसर जिसमें मनुष्य को अपने प्रयत्न के बल पर नहीं, वरन् भाग्य से सफलता प्राप्त होती है.

Conscience Money परार्थ प्रदत्त कर (गुप्त रूप से)

Conscription अनिवार्य्य सैनिक सेवा; जबर्दस्ती से योग्य उम्र के आदमियों को फौज में भर्ती करना. (आजकल यूरोप के कई देशों में इसका दौरदौरा है).

Consecutive Number क्रमानुसार संख्या

Conservation of Forest जंगल की रक्षा.

Consideration. बदला, ऐवज़, मूल्य, प्रतिफल.

Consideration Money साई, बयाना.

Consign. चालान करना, माल रवाना करना.

Consignee. चालान पाने वाला, माल धनी, माल ग्राहक.

Consignment. रवना; वह माल जो ग्राहक को रेल्वे या जहाज द्वारा भेजा जावे; चालान.

Consigner. माल का चालान करने वाला; माल भेजने वाला

Consolidated Annuities एकत्रित वार्षिक वृत्तियां. भिन्न भिन्न वार्षिक वृत्तियों को मिलाकर कर्ज की इकट्ठी रकम कर देना.

Consolidation of Debt ऋण का एकत्रीकरण. सरकार भिन्न भिन्न समय में सूद की भिन्न भिन्न दर पर रुपया उधार लेती है और प्रत्येक ऋण पर सूद चुकाने के लिये आय का कुछ हिस्सा अलग रख लेती है. सुभीते के लिये भिन्न भिन्न ऋण को एकत्रित कर जब एक ही में मिला लिया जाता है तब इसे Consolidation of Debt कहते हैं.

Consolidated Fund एकत्रीकृत कोष, किसी देश का वह कोष (उदाहरणार्थ इङ्गलैन्ड का) जिसमें वहाँ की समस्त आय जमा होती है और जिसमें पार्लियामेन्ट के नियमों के अनुसार खर्च किया जाता है.

Consolidation of Holdings खेतों की चकबन्दी; जिस आदमी के पास जमीन के बिखरे हुए टुकड़े हों उसे एक ही जगह उनके बराबर मूल्य की इकट्ठी जमीन देने की विधि.

Console इङ्गलैण्ड के सम्राट् द्वारा अनुमोदित कर्ज.

Constituency निर्वाचन क्षेत्र, निर्वाचक मण्डल.

Constitution विधान, शासन-विधान, राज्य संगठन.

Constitutional Government वैध शासन

यह शासन जो उस देश के नियमानुसार चलता है.
Construction निर्माण.
Graphical Construction लेख चित्र निर्माण.
Consul परराष्ट्रीय व्यापारी राजदूत.
Consulate व्यापारी राजदूत निवास, व्यापारी राजदूत का पद.
Consumer उपभोक्ता, ग्राहक.
Consumption (माल की) खपत; उपभोग.
Productive Consumption उत्पादक खपत.
Unproductive Consumption अनुत्पादक खपत.
Consumption Capital उपभोग प्रधान पूंजी.
Consumption Goods उपभोग्य वस्तुएं.
Contago हर्जाना, क्षति पूर्ति; शेअर बाजार में सौदे की भुगतान की मिति को आगे बढ़ाने के लिये जो हर्जाना दिया जाता है उसे contago कहते हैं.
Contago Day सौदा भुगतान की आगे बढ़ाई हुई मिति.
Contingencies आकस्मिकता, आगन्तुकता.
Contingent Annuity नैमित्तिक वार्षिक वृत्ति.
Contraband Goods निषिद्ध माल.
Contrabandist निषिद्ध माल लेने वाला, गैर कानूनी व्यापार करने वाला.
Contraband Salt कानून विरुद्ध बनाया हुआ नमक.
Contraband Trade कानून विरुद्ध व्यापार; जो व्यापार राज्य के नियमों के खिलाफ चलाया जाता है, उसके लिये यह शब्द प्रयुक्त होता है.
Contraband of War युद्ध के समय निषेध किया हुआ माल.
Contract ठेका, इकरार.
Legal Contract कानूनी इकरार.
Illegal Contract गैरकानूनी इकरार.
Immoral Contract अनैतिक इकरार.
Contraction of Demand मांग की घटी.
Contraction of Supply पूर्ति की घटी.
Contract Note बायदा-पत्र; सौदे का इकरारनामा.
Broker's Contract Note दलाली-पत्र.
Contributries सहायकारी सदस्य.
Control नियन्त्रण.
Controller नियन्त्रक, हिसाब-नियन्त्रक.
Controller of Currency मुद्राध्यक्ष, करेंसी विभाग का नियन्त्रक.
Conventional Necessaries कृत्रिम आवश्यकताएं.
Conventional Tariff स्थिर भाव, स्थिरकृत शुल्क.
Conventional Value निश्चित मूल्य, स्थापित मूल्य; तिजारती बोर्ड या आयात निर्यात के हिसाब के लिये निश्चित किया हुआ मूल्य.
Convertibility विनिमय साध्यता, परिवर्तनीयता.
Convertible विनिमय योग्य; बदले जाने के लायक
Convertible Paper विनिमय साध्य कागजी मुद्रा; वह कागजी सिक्का जो बदला जा सके.
Inconvertible Paper अविनिमय साध्य कागजी मुद्रा, वह कागजी सिक्का जो बदला न जा सके.
Convertible Securities विनिमय साध्य जामीनगिरी; वे जामीनगिरियां जो आसानी से बेची जा सकें और जिनका नक्द पैसा प्राप्त करने में तकलीफ न हो। कंसोल, एक्सचेकर बील, रेल्वे स्टॉक आदि की गणना इनमें होती है.
Cooperation सहकारिता, सहयोग, सहकरण, शामिलात
Cooperative सहकारी.
Cooperative Bank सहकारी बैंक या पेढी
Cooperative Credit Society सहकारी साख समिति.
Cooperative Movement सहकारी आन्दोलन.
Cooperative Principle सहकारी मूल तत्त्व.
Cooperative Production सहकारी उपज.
Cooperative Store सहकारी भण्डार.
Coparcenary सहभागित्व, विरासत में मिला हुआ एकसा हिस्सा.
Coparceners भागीदार, हिस्सेदार, पाँतीदार, वे व्यक्ति जिन्हें विरासत की जमीन साझे में मिली हो.
Co-Partners हिस्सेदार, साझीदार, पाँतीदार
Co-Partnership साझा, हिस्सेदारी, शराकत, सहयोगिता.

Copy Hold पट्टा, सनद; इङ्गलैण्ड का भूमि अधिकार विशेष, पट्टेदारी का वह हक जिसके लिये पट्टेदार के पास सिवा इसके और कोई सबूत नहीं है, कि जागीर के कारिन्दे ने उसका नाम दर्ज कर दिया है.

Copy Hold Tenure पट्टादारी.

Copy-Right मुद्रणाधिकार, मुद्रणस्वत्व, ग्रन्थ प्रकाशन का अधिकार. साहित्य, नाटक, गायन, कला या अन्य विषय सम्बन्धी रचना को प्रकाशित या पुनः प्रकाशित करने का अधिकार जो ग्रन्थकर्त्ता को कानून से प्राप्त होता है.

Co-Respondent सहकारी-प्रतिवादी.

Corn अनाज, धान्य.

Corn Brandy अनाज से बना हुआ शराब.

Corn Exchange धान्य बाजार, वह बाजार जहाँ अनाज का खरीद फरोख्त या क्रय विक्रय होता है.

Corn Land जिरायत जमीन.

Corn Laws अनाज प्रतिबन्धक कानून; वह कानून जो कोई सरकार विदेशी अनाज की रोक के लिये बनाती है.

Corn Market अनाज बाजार, मण्डी.

Corner ख्याला करना, हथियाना इस शब्द की उत्पत्ति अमेरिका से हुई है। जब कोई जबर्दस्त सट्टेबाज या सट्टेबाजों का संघ किसी वस्तु विशेष के बाजार को अपने हाथ में करने के लिये उसकी इतनी अधिक खरीदी कर लेते हैं कि उसका सर्वांश या अधिकांश भाग उनके हाथ में आजाता है तब कहा जाता है कि अमुक व्यापारी Corner कर रहे हैं। इससे वे उक्त वस्तु का भाव मन माने रूप से बढ़ाकर अनापशनाप लाभ प्राप्त करते हैं। जैसे, मान लीजिये किसी देश में लगभग दो लाख रूई की गाँठे हैं। कोई सट्टेबाज या सट्टेबाजों का समूह उक्त सब गाँठों को या उनके अधिकांश भाग को इस नीयत से खरीदते हैं कि जिससे रूई के बाजार पर उनका प्रभुत्व होजावे और वे रूई की कीमत को मनमाने रूप से बढ़ा सकें तो उनके इस कार्य्य को Corner या Cornering कहेंगे मारवाड़ी इसे 'ख्याला करना' कहते हैं। यह शब्द कोष में लेने योग्य है.

Cornering of a Market बाजार मुट्ठी में करना; बाजार हथियाना.

Corporate Body कानून द्वारा स्थापित समिति या संघ, किसी निर्धारित उद्देश्य से बनाई हुई लोगों की संस्था.

Corporation संघ, समिति, सनदयाफ्ता सभा.

Correspond पत्र-व्यवहार करना.

Correspondent संवाददाता; वह खबरनवीस जो किसी अखबार या समाचार समिति को समाचार भेजा करता है.

Correspondent, Commercial व्यापारिक सम्वाददाता, व्यापार सम्बन्धी समाचार भेजनेवाला.

Correspondence पत्रव्यवहार, चिट्ठीपत्री, आने जाने का व्यवहार.

Correspondence Register चिट्ठी नोंद बही.

Corruption भ्रष्टता, नीतिभ्रष्टता, रिश्वतखोरी.

Cosmopolitan Economics सार्वभौमिक अर्थशास्त्र; वह अर्थशास्त्र जिसके सिद्धान्त सारे संसार के लिये लागू हो सकें.

Cost लागत, कीमत, पड़तल.

Cost Account लागत का हिसाब.

Cost of Carriage गाड़ी भाड़ा.

Cost and Freight लागत और भाड़ा.

Cost Estimating मूल्य की कूत; लागत की कूत या अन्दाजा.

Cost Free मुफ्त.

Cost of Labour मेहनताना; मजदूरी खर्च.

Cost of Living रहन सहन का खर्च.

Cost Price लागत.

Cost of Production उपज खर्च.

Operating Cost काम चलाने की पड़तल.

Output Cost उपज की पड़तल.

Prime Cost असली कीमत, मूल कीमत.

Supplementary Cost पूरक लागत.

Total Cost पूरी लागत.

Council Bills भारत सरकार पर की हुई हुंडियाँ; भारत मन्त्री द्वारा भारत सरकार के नाम जारी की हुई हुंडियाँ जिनका भुगतान रुपये में हो.

Reverse Council Bill उल्टी हुण्डी, भारत सरकार द्वारा भारत मन्त्री पर की हुई हुण्डी.
Council of State राज्य परिषद.
Counter Action प्रतिक्रिया; प्रत्युपाय.
Counter Balance पासंग, पासंग करना.
Counter Claim उलट दावा.
Counter Evidence उलट साक्षी.
Counterfeit Coin नकली सिक्का; खोटा सिक्का.
Counterfoil प्रतिपत्रक.
Counterpart दस्तावेज की दो नकलों में से एक; उतारा; प्रति नकल.
Counter Security प्रति जामिन.
Countersign दस्तावेज के सामने की बाजू पर सही करना, साक्षी करना, रुजुवात कर सही करना.
Counter Weight धड़ा; समतोल.
Countermand of Payment भुगतान बन्दी की आज्ञा.
Countervailing Duty सम प्रभावोत्पादक कर.
Counting House हिसाब गृह.
Countless अगणित, असंख्य, बेशुमार.
County Courts अदालत खफीफ.
Coupon कूपन.
Cr. जमा.
Craft Guild कारीगर संघ.
Credit साख, उधार, पत
Credit Banks साख वाले बैंक. इनकी स्थापना इसलिये की जाती है कि छोटे किसान या न्यून आर्थिक साधनवाले अन्य मनुष्य अपने कार्यों के वास्ते या उत्पादन के लिये निश्चित व्याज पर रुपया बतौर कर्ज के पा सकें। कृषि-प्रधान देशों में इनकी प्रधानता होती है.
Credit Bill साख की हुण्डी.
Credit Entry जमा का दाखिला, जमा की नोंध.
Credit Foncier जमीन पर लिया हुआ कर्ज.
Credit Instrument साख पत्र; मुद्रा या पदार्थों को छोड़कर अदायगी के अन्य साधन। इनमें हुण्डी, बेंक नोट, चेक, गोदामी तमस्सुक व पट्टा, बिल्टी, शेअर सार्टिफिकेट आदि दूसरे कागज आते हैं.
Credit Insurance साख का बीमा.
Credit Money साख पत्री रुपया.
Credit Note जमा की चिट्ठी.
Credit Sale उधार बिक्री.
Credit Side जमा की बाजू.
Credit Slip जमा का पुर्जा.
Credit, Letter of—साख-पत्र; महाजन वा अन्य किसी व्यापारिक फर्म या कोठी को इस आशय का लिखा हुआ पत्र कि वे साख-पत्र के लेखक के हिसाब में लिखकर किसी अन्य निर्दिष्ट व्यक्ति या कोठी को रुपया दे दे या उसकी हुण्डी सिकार दे.
Credit, Public—सार्वजनिक साख.
Creditor ऋणदाता, कर्ज देनेवाला, साहूकार.
Fully Secured Creditor पूर्ण सुरक्षित साहूकार.
Judgment Creditor डिग्री से लेनदार.
Preferential Creditor रिआयत प्राप्त लेनदार
Crisis संकट, संकट-समय.
Commercial Crisis व्यापारिक-संकट.
Criteria कसौटी, परीक्षा, चिन्ह, लक्षण.
Crop फसल.
Complementary Crop पूरक फसल.
Cross a Bill हुंडी रेखाङ्कित करना.
Cross Drawing सिफारिशी हुण्डी लिखना.
Crossed Cheque वह चेक जिस पर सामने की तरफ दो लकीरें खींची हों। इसका रुपया उसी आदमी को मिलेगा जिसका बैंक में खाता होगा. अगर इस प्रकार का चेक किसी ऐसे आदमी के पास होगा जिसका खाता बेंक में नहीं है तो उसे उस चेक को किसी ऐसे आदमी को बेचना पड़ेगा जिसका बेंक में खाता है और उसी के द्वारा वह रुपया प्राप्त कर सकेगा.
Crown एक प्रकार का अंग्रेजी सिक्का जिसका मूल्य पांच शिलिंग के बराबर होता है.
Cum-Dividend मुनाफा सहित.
Cum-Interest व्याज सहित.

Cumulative वर्द्धमान.
Cumulative Errors वर्द्धमान भूल.
Cumulative Preference Shares वर्द्धमान रिआयती शेअर.
Cumulative Preference Stock वर्द्धमान रिआयती स्टाक.
Currency चलन, सिक्का, मुद्रा.
Currency Bonds करंसी बोन्ड्स, चलनी बन्धक. वे बांड जिनका भुगतान उस देश के सिक्कों में हो सके, जहाँ वे जारी किये गये हैं.
Currency by Tale गणन ग्राह्य करन्सी. वह सिक्का जो केवल गिने जाने से ही एक आदमी के हाथ से दूसरे आदमी के हाथ में जा सके. उसके तोलने या उसकी शुद्धता की जांच करने की आवश्यकता न हो.
Currency by Weight तोल ग्राह्य करन्सी. जब मुद्रा चलन की रीति प्रचलित नहीं हुई थी तब धातुओं की डली या टुकड़े विनिमय के माध्यम के लिये काम में लाये जाते थे। उन्हें तोलकर हिसाब लगाया जाता था। इस प्रकार के चलन को Currency by Weight कहते हैं.
Currency Certificates करेन्सी प्रमाणपत्र. साहूकारों या अन्य आदमियों के नाम जारी किये हुए संयुक्त राज्य के प्रमाणपत्र जो ट्रेजरी नोट या सरकारी नोट जमा करके जारी किये जाते हैं.
Currency Composite मिश्र मुद्रा चलन.
Currency Doctrine करेन्सी सिद्धान्त, चलन सिद्धान्त.
Currency Note करेन्सी नोट.
Currency of a Bill हुन्डी भुगतान की अवधि.
Currency Office करेन्सी कार्यालय.
Currency Paper—करेन्सी कागज, चलनी नोट.
Convertible Paper Currency विनिमयशील कागजी सिक्का, वह कागजी सिक्का जो भुनाया जा सके.
Inconvertible Paper Currency अविनिमयशील कागजी सिक्का, वह नोट जो न भुनाया जा सके.
Currency System करेन्सी प्रणाली.
Current चालू, प्रचलित.
Current Account चालू हिसाब.
Current Coin चालू सिक्का.
Current Credit Account चालू उधारहिसाब.
Current Deposit चालू अमानत.
Current Price चालू कीमत, प्रचलित मूल्य.
Custom जकात, सायर.
Custom Duty सायर महसूल.
Custom's Entry सायर की नोंध.
Custom House सायर कचहरी.
Custom Tariff जकात कर.
Cutting कटौती, मूल्य की काट छांट.
Cut-throat Competetion गला घोंटू प्रतियोगिता, घातक स्पर्धा.
Cycle of Trade व्यापार चक्र.
Cycle Order चक्र क्रम.
Cyclical Fluctuation चक्रानुरूप घट बढ़.
Cypher Telegram शून्य सांकेतिक तार.

---

## D

Damages हरजाना, क्षति, हानि, नुकसान. जिस आदमी ने दूसरे के द्वारा निर्धारित शर्तें पालन न करने या कोई गलत काम करने या कोई त्रुटि करने से कोई हानि या क्षति उठाई हो, उसकी क्षतिपूर्ति के लिये वह जो रकम मांगे उसे Damages कहते हैं.
Dangerous Drugs विषैली औषधियां, जहरीली दवाइयां.
Dangerous Goods ज्वालाग्राही सामान (इसमें डिनामाईट आदि का शुमार होता है)
Dangerous Trades ज्वालाग्राही पदार्थों का व्यापार

Data आंकड़ा
Date तारीख, मिति.
Date of Drawing हुंडी करने की मिति.
Dating Forward आगे की मिति लगाना.
Date of Maturity हुंडी भुगतान की मिति.
Day दिन, रोज, दिवस.
Day Book रोजनामचा. व्यापारी भाषा में इसका अर्थ हिसाब की वह वही है जिसमें विक्री या खरीदी का वह ब्योरा लिखा जाता है कि क्या २ माल बेचा या खरीदा गया. वह नकद से बेचा-खरीदा गया या उधार से.
Day of Discount हुंडी भुगतान का दिन.
Day to Day Loans दिन-प्रति-दिन का कर्ज. यह कर्ज पहले पहल किसी निश्चित व्याज पर सिर्फ एक दिन के लिये लिया जाता है. पर आवश्यकता पड़ने पर उसे एक एक दिन आगे बढ़ा लेते हैं। इस प्रकार के कर्ज को Day to Day Loans कहते हैं.
Days of Grace रिआयत के दिन. हुंडी की भुगतान मिति के बाद कुछ निश्चित दिन सिकारने वाले की सुभीता के लिये दिये जाते हैं. इन्हें Days of Grace कहते हैं बीमा की किश्तों के भुगतान में भी ये दिन दिये जाते हैं.
Dead Account डूबत खाता, गलत खाता.
Dead Capital निरुपयोगी पूँजी. वह पूँजी जिसका व्याज न उपजता हो.
Dead Freight जहाज की खाली जगह का भाड़ा.
Dead Letter लावारिस पत्र.
Dead Letter Office लावारिस पत्र का ऑफिस. वह आफिस जहां वे सब पत्र भेजे जाते हैं जिनके धनी का पता न लगा हो. यहां जाँच होकर ये पत्र भेजने वाले के पास लौटा दिये जाते हैं. इस प्रकार का आफिस नागपुर में है.
Dead Loans वे मुद्दती कर्ज. वह कर्ज जिसकी अदायगी ठीक मुद्दत पर न हुई हो या वह कर्ज जिसकी अदायगी का कोई निश्चित समय न हो.
Dead Loss भरपूर नुकसान.
Dead Rent खान का नियत कर. खानों का वह लगान जो अवश्यमेव देना होता है, फिर चाहे खानों से माल निकाला जाय या न निकाला जाय.
Dead Security रद्दी साख पत्र, रद्दी जामिन. खान, मिलें, लोहे के कारखाने आदि चीजें जिनकी काम में आते समय चाहे जो कीमत हो, परंतु जिनकी काम में न आते समय बहुत कम कीमत रह जाती है उन्हें Dead Security कहते हैं.
Dead Stock जाकड़ माल, अकारथ पूँजी.
Dead Weight भारी वजनी माल जिसका जहाजी किराया उसके वजन के अनुसार दिया जाता है.
Dealer व्यापारी, व्यवसायी.
Wholesale Dealer थोक बंद व्यापारी.
Retail Dealer परचून व्यापारी.
Dealing व्यवहार.
Double Dealing दुरंगा व्यवहार, दुरंगी चाल.
Fair Dealing सच्चा व्यवहार.
Dealing in Futures मुद्दती सौदा.
Dealing for Money नकद सौदा.
Dealing for the Account हिसाब के दिन चुकता होने वाला सौदा
Dear Money महंगा नाणा (जब किसी कारण विशेष से व्याज का दर बहुत बढ़ जाता है तब कहा जाता है कि नाणा महँगा हो गया.)
Death Duties मृत्यु कर. किसी मनुष्य की मृत्यु पर सरकार को दिया जाने वाला कर। यह विभिन्न रूपों में दिया जाता है. इंग्लैंड आदि पाश्चात्य देशों में इस प्रकार का कर लिया जाता है.
Death Rate मृत्यु संख्या.
Debasement of Coin सिक्के का खोटापन. सरकार द्वारा ऐसे सिक्के जारी होना जिनमें बहुमूल्य धातु की राशि निर्धारित परिमाण से कम हो.
Debenture ऋण स्वीकार पत्र, कर्ज पत्र. यह शब्द कई अर्थों में काम में लाया जाता है.

जब कोई कंपनी शेअर-होल्डरों के द्वारा प्राप्त अपनी पुंजी के अतिरिक्त किसी आवश्यकता के वश होकर रुपया उधार लेना चाहती है तो वह प्रायः ऋण-पत्र ( Debenture ) निकालती है, जिस पर कंपनी की मोहर लगी रहती है. इनमें ऋण की स्वीकृति

लिखी जाती हैं. ये निश्चित मुद्दत के होते हैं और इन पर निश्चित ब्याज दिया जाता है.

Debenture Bonds राज्य या कंपनियों के इस आशय के दस्तावेज कि उन्हें कुछ ऋण चुकाना है और उसके चुकाने की मिती तक एक निर्धारित दर से ब्याज दिया जायगा. इनका निश्चित समय पर भुगतान हो जाता है

Debenture Stock सुपुर्दगी नामा से बदला हुआ स्टॉक. कभी कभी ऐसा होता है कि डिबेंचर के भुगतान करने की मिती आ जाती है, पर भुगतान करने वाले को इस समय भुगतान करने में असुविधा प्रतीत होती है। इधर भुगतान लेने वाला भी भुगतान के बजाय सूद लेते रहने की इच्छा प्रगट करता है. ऐसी दशा में दोनों पक्षों की सुविधा इस बात में होती है कि डिबेन्चर, स्टाक में परिवर्तित कर दिये जावें अर्थात् उनके ऐसे दस्तावेज कर दिये जावें जिनमें यह प्रतिज्ञा सूचित हो कि मूलधन देने के बजाय उन पर प्रतिवर्ष निर्धारित दर से ब्याज दिया जाता रहेगा. इसका स्पष्टीकरण यह है कि ये अविनिमय साध्य होते हैं, अर्थात् ये कंपनी के अस्तित्व तक नहीं भुनाये जा सकते. इन पर केवल ब्याज मिलता है।

Debenture Loan डिबेन्चर द्वारा प्राप्त कर्ज

Debit and Credit जमा और नामे. जमा खर्च. अंग्रेजी ढंग के बही खाते में Debit का अर्थ कोई रकम किसी के नामे लिखना अर्थात् उसके खाते में बांई ओर दर्ज करना होता है. और Credit का अर्थ जमा करना अर्थात् खाते में दाहिनी ओर लिखना होता है.

Debitable खर्च में लिखने योग्य.

Debit Balance नामे बाकी.

Debit Note नामे खाते की चिट्ठी.

Debt कर्ज, ऋण.

Due Debt देनी

Floating Debt अल्प-कालीन ऋण; थोड़ी मुद्दत का कर्ज.

Liquidation of a Debt ऋण परिशोध.

National Debt राज्य ऋण, राष्ट्रीय ऋण.

Outstanding Debt शेष ऋण

*Principal of a Debt* मुद्दल, मूल रकम.

Public Debt सरकारी ऋण.

Recovery of a Debt कर्ज वसूली.

Written Acknowledgement of Debt कर्ज पत्र.

To Settle a Debt कर्ज का फैसला करना.

Debt of Honour कानून अमान्य ऋण.

Debtor कर्जदार, ऋणी, देनदार

Judgment Debtor डिग्री से देनदार; वह आदमी जिस पर डिग्री हो चुकी है, पर जिसने उसकी अदायगी न की हो.

Decentralization विकेन्द्रीय करण, विभाजन.

Decentralization of Power अधिकार विभाजन.

Decentralization of Capital पूंजी का विकेन्द्रीकरण

Decimal System दशमलव प्रणाली.

Decimo दशांश मध्यमान.

Deck Cargo जहाज का बारदाना.

Declaration of Association कंपनी में शामिल होने की घोषणा। लिमिटेड कंपनी की एक धारा (clause) विशेष जिसमें कंपनी के संचालक इस बात की घोषणा करते हैं कि वे नियमानुसार कंपनी में शामिल होना चाहते हैं और अपने निर्दिष्ट शेअरों की स्वीकृति देते हैं।

Declaration of Compliance with Company's Act कंपनी के एक्ट को स्वीकृत करने की घोषणा.

Declared Value घोषित मूल्य

Decrease घटी, कमी, ह्रास.

Decrease of Demand मांग की कमी.

Decrease of Supply पूर्ति की कमी.

Decreasing Return क्रमागत ह्रास.

Deduction छूट, कमी, बाद.

Deductive Method निगमन प्रणाली.

Deed दस्तावेज, खत, लेख.

Deed of Arrangement तस्फिया नामा

Deed of Agreement करारनामा.

Deed of Acquittance फारगती, राजीनामा.

Deed of Compromise राजीनामा.

Deed of Gift दानपत्र, बक्शीस नामा.,

Deed of House-rent किरायानामा, भाड़ा-चिट्ठी.

Deed of Hypothecation सुपुर्द नामा.

Deed of Lease पट्टा.

Deed of Mortgage गिरवी-खत.

Deed of Partition बटाई नामा.

Deed of Partnership शर्कत नामा.

Deed of Purchase खरीद खत.

Defacing of Coins सिक्कों को बिगाड़ना.

Defalcation खयानत, गबन.

Defeasance ऐसी शर्त्तवाली दस्तावेज जिसकी पूर्त्ति पर वह रद्द होजाय.

Deferred Annuity विलम्बित वार्षिक वृत्ति. वह वार्षिक वृत्ति जिसकी प्राप्ति किसी निर्दिष्ट समय तक नहीं होती; जैसे कोई आदमी किसी भी समय एक प्रीमियम या वार्षिक प्रीमियम देकर अपने बुढ़ापे के निर्वाह के लिये वार्षिकवृत्ति खरीदता है तो वह अपनी उम्र के ५० वें या ६० वें वर्ष या अन्य निर्दिष्ट उम्र पर पहुँचे बिना उसे न पा सकेगा।

Deferred Bonds ये वे बॉन्ड (बंधक) हैं जिन्हे सरकार या कम्पनी जारी करती है। इनके खरीददारों को उत्तरोत्तर अधिक सूद मिलता जाता है। जब यह सूद अपनी निर्दिष्ट चरम सीमा पर पहुँच जाता है तब ये "नियत व्याज" के बॉंड में परिवर्तित कर दिये जाते हैं.

Deferred Shares वे शेयर जिन पर उस समय तक मुनाफा नहीं मिलता, जब तक कि उनसे उच्च श्रेणी के शेअरों या स्टाक पर मुनाफा न मिल चुके। संयुक्त पूँजीवाली कंपनियों में प्रायः उनके संस्थापकों के इस प्रकार के शेअर होते हैं जिनका सूद या मुनाफा तब तक नहीं मिलता, जब तक कि साधारण शेअरों पर कुछ वार्षिक मुनाफा न मिल जावे.

Deficiency Bill कमी पूरक हुण्डी. जब इङ्गलैंड के बैंक के पास सरकार की आय की जमा इतनी न हो कि उससे त्रैमासिक मुनाफे चुकाये जा सकें, तो इसमें जितनी कमी होती है उतनी रकम की हुण्डी जारी करके वह अपनी कमी को पूरी करता है। इसमें सूद की दर इंग्लैण्ड के बैंक से आधी होती है और वह अधिक से अधिक तीन फी सदी तक होती है।

Deficit कमी, घटी.

Deflation मुद्रा संकुचन. वह पद्धति जिससे कृत्रिम कागजी सिक्के की कीमत उस पर लिखी कीमत के नजदीक लाई जाती है। यह कार्य्य व्यापारिक व्यवहार के अनुपात से चलतू सिक्कों को कम करने से होता है.

Defunct Company अस्तंगत कंपनी। वह कंपनी जो बंद हो चुकी है.

Degree of Utility उपयोगिता की मात्रा.

Degressive Tax ह्रासमान कर.

Delivery सुपुर्दगी, भुगतान.

Delivery Order सुपुर्दगी-पत्र.

For Delivery वास्तविक लेन देन, भाव की वास्तविक भुगतान.

Forward Delivery मालकी अगली भुगतान. माल की वह भुगतान जो आगे के किसी मास में की जायगी। अगर जून में बेचे हुए माल की भुगतान सितम्बर में की जायगी तो यह Forward Delivery कही जायगी.

Immediate Delivery तात्कालिक सुपुर्दगी, तात्कालिक भुगतान.

Near Delivery नजदीक मिति की भुगतान। जब माल की भुगतान किसी निकटतम मिति पर की जाने को होती है तब उसे Near Delivery कहते हैं.

Prompt Delivery (माल की) तुरंत भुगतान.

Demand मांग.

Active Demand तेज मांग. जब बाजार में किसी वस्तु की बहुत मांग होती है तब उसे Active Demand कहते हैं.

Competitive Demand प्रतिस्पर्धामूलक मांग.

Composite Demand सम्मिलित मांग.

Contraction of Demand मांग की कमी.

Decrease of Demand मांग की कमी

Demand Bill दर्शनी हुण्डी.

Demand Price मांग के अनुसार मूल्य.

Demand Schedule मांग की सारिणी। उन कीमतों का लेखा जो कोई आदमी किसी वस्तु की भिन्न-भिन्न राशियों के लिये देने को तैयार हो.
Derived Demand व्युत्पन्न मांग.
Direct Demand प्रत्यक्ष मांग.
Effectual Demand असरकारक मांग.
Elastic Demand लोचदार मांग.
Expansion of Demand मांग का प्रसार.
Genuine Demand वास्तविक मांग.
Inelastic Demand बेलोच मांग.
Joint Demand सम्मिलित मांग.
Marginal Demand सीमान्त मांग.
Reciprocal Demand परस्परानुवर्ती मांग.

Demise वसीयत से देना. किसी जायदाद का पट्टा या ऐसा ही दूसरा लाभ उसके स्वामी द्वारा काश्तकार को दिया जाना.

Demonetisation निमुद्री करण। सरकार द्वारा किसी सिक्के का उपयोग बंद करना.

Demurrage डेमरेज. ( जब रेलवे स्टेशन पर तीन दिन से अधिक कोई पार्सल या लगेज पड़ा रह जाता है तब चौथे दिन से प्रतिदिन के हिसाब से कुछ हर्जाना देना पड़ता है उसे Demurrage कहते हैं).

Denomination सिक्के की कीमत; सिक्के या नोट की कानून के अनुसार ठहराई हुई कीमत

Departmental Stores विभागीय भंडार. (यह बहुत साधारण से लेकर बहुमूल्य तक प्रायः सब पदार्थों का व्यवसाय करता है। इसकी सफलता इसके वैज्ञानिक आधार और संगठन के कारण होती है).

Departmental Cost विभागीय खर्च.

Depopulation निर्जन करना, उजाड़ना.

Deposit अमानत, जमा।
Cash Deposit नक़द अमानत, नक़द जमा.
Current Deposit चालू जमा।
Deposit Account अमानत खाता।
Deposit Bill अमानती हुंडी।
Deposit Book अमानत बही।
Deposit Receipt जमा की हुई रकम की रसीद.
Deposit Warrant अमानत पत्र।
Fixed Deposit मुद्दती जमा।

Depositor अमानत करवाने वाला। जमा करवाने वाला.

Depot भण्डार, कोठार.
Book Depot पुस्तक-भंडार.
Depot of Emigration प्रवासी डिपो।

Depreciation अपकर्ष, गुणापकर्ष,घिसावट, गुणावसान.
Depreciation in Value मूल्यापकर्ष; कीमत की घटी।
Depreciation Charges मूल्यापकर्ष पूरक खर्च. इसका अभिप्राय फी सदी के हिसाब से लगाई हुई ऐसी रकम से है जो घिसाई, टूट फूट, बाजार दर का बढ़ना घटना आदि की कमी को पूरा करने के लिये लगाई जाती है।
Depreciation Fund मूल्यापकर्ष पूरक कोष, क्षति पूरक फन्ड।
Depreciation of Currency चलनी सिक्के का मूल्यापकर्ष।
Depreciation of Money नाणे के मूल्य की घटती।

Depression मद्दी, मंदी, गिरावट।
Depression of Market बाजार की मंदी।
Depression of Trade व्यापार की मंदी।

Derelict परित्यक्त वस्तु, छोड़ी हुई वस्तु ( विशेषकर जहाज़ का माल )।

Derived Demand व्युत्पन्न मांग।
Derived Supply व्युत्पन्न पूर्ति।
Descending Order अवरोह क्रम।
Descriptive Economics वर्णनात्मक अर्थशास्त्र
Detailed Account ब्योरेवार हिसाब
Deteriorating Industry अधोगत उद्योग धन्धे. अवनतशील उद्योग धंधे.
Development विकास, उन्नति.
Deviation विचलन, च्युति.
Devisee वह आदमी जिसे वसियतनामा के द्वारा सम्पत्ति दी जाती है.
Devolution of Property जायदाद का हस्तान्तर.
Diagram रेखाचित्र.

Diarchy द्वैधशासन पद्धति, दो अमली हुकूमत.
Dies Non छुट्टी का दिन.
Differences फरक, गाला, ( गाला, यह मारवाड़ी भाषा का पारिभाषिक शब्द है जो सट्टे बाजार में Differences शब्द का ठीक पर्य्यायवाची है )
Diminishing Point क्रमागतह्रास विन्दु, वह विन्दु जहाँ पर क्रमागत ह्रास नियम लगने लगता है.
Diminishing Returns, Law of—क्रमागतह्रास नियम.
Diminishing Utility, Law of–ह्रासोन्मुख उपयोगिता का नियम.
Dinar एक अरबी स्वर्ण सिक्का विशेष जिसका वजन ६६ ग्रेन होता है.
Direct Exchange प्रत्यक्ष विनिमय; सीधा दो देशों में होनेवाला विनिमय कार्य्य ( इसमें कोई तीसरे देश का सम्बन्ध नहीं रहता ).
Director संचालक; संयुक्त मूलधनवाली कम्पनी के संचालक वे आदमी होते हैं जो उसका काम चलाने तथा प्रबन्ध करने के लिये उसके हिस्सेदारों द्वारा चुने जाते हैं.
Board of Directors संचालक समिति.
Directorate संचालक का पद; संचालकगण.
Director's Liability संचालक का दायित्व.
Discharged Bankrupt ऋणदायित्वमुक्त दिवालिया, वह दिवालिया जो कोर्ट द्वारा अपने ऋण से कानून की निर्धारित शर्तों के अनुसार मुक्त कर दिया गया है.
Discharged Bill भुगतान की हुई हुण्डी, हुण्डी का खोका. जब किसी हुण्डी का रुपया उसके सिकारनेवाले द्वारा दे दिया जाता है तो उसे Discharged Bill कहते हैं. मारवाड़ी में इसका पारिभाषिक शब्द हुण्डी का खोका है.
Discommodity बेकाम वस्तु; ऐसी वस्तु या कार्य्य जिसकी कोई उपयोगिता न हो.
Discount बट्टा, दस्तूरी, कमीशन, मिती काटा; यह शब्द कई जगह जुदे जुदे अर्थों में काम में लाया जाता है यथा (१) जब स्टाक या शेअर का बाजारू मूल्य उन पर लिखित मूल्य से कम हो तो वे At Discount कहे जाते हैं. (२) दिवाले या अन्य कारण से कभी कभी किसी व्यापारी का माल उसकी लागत से कम में डिस्काउन्ट पर बेचा जाताहै. (३) किसी माल की कीमत निर्धारित किये हुए दिन से पूर्व देने से उस पर कुछ Discount दिया जाता है. (४) निर्धारित तिथि पर भुगतान होने वाली हुण्डी जब तत्काल बेची जाती है तब उसके लिये भी कुछ Discount देना पड़ता है.
Discount, Bank Rate of—हुण्डी भुनाने के कमीशन की बेंक दर.
Discount Broker हुण्डी का दलाल.
Discount, Customary रिवाजी बट्टा.
Discount, Day of—भुगतान का दिन.
Discount Houses वे कार्य्यालय जिनका मुख्य कार्य्य हुण्डियों की खरीद और बिक्री का है.
Discount Market हुण्डी भुगतान बाजार.
Discount Rate बट्टा दर.
Discount, Trade–दस्तूरी.
Discovery आविष्कार, इजाद.
Discredit अविश्वास, बेसाख, बदनामी, बेइज्जती.
Discriminating or Differential Duties सापेक्षिक कर. बाहर से आई हुई या देश में बनी हुई वस्तुओं पर लगाये जाने वाले ऐसे कर जिनकी दर निम्न लिखित कारणों से भिन्न भिन्न हो;—(१) विशेष स्थल से आने के कारण, (२) विशेष क्रिया द्वारा उत्पन्न किये जाने के कारण.
Discrimination मूल्य भिन्नता
Disembarkment जहाज से मुसाफिरों का या माल का उतरना
Dishonor अस्वीकृत करना.
To Dishonor a Bill हुण्डी को अस्वीकृत करना
Dismortgage गिरवी छुड़ाना.
Dispatch Money अलौन्स ( यह जहाज़ी व्यवहार में काम आता है )
Dispatch Note रवन्ना पत्र; यह वह छपा हुआ फॉर्म है जिसे भरकर विदेश जाने वाले पार्सल के साथ भेजना पड़ता है.
Disseise किसी मनुष्य को उसकी जागीर से च्युत करना
Dissolution of Partnership हिस्सेदारी का टूटना

Distress जप्ती विशेष. जब कोई जमींदार अदालती कार्य्यवाही के बिना काश्तकार से अपनी जमीन का लगान दीघ्रतापूर्वक ले लेता है तो उसकी इस कार्य्यपद्धति को Distress कहते हैं.

Distribution of Wealth अर्थ-वितरण; सम्पत्ति-वितरण. यह प्रायः दो अर्थों में प्रयुक्त होता है; यथा— (१) उत्पन्न किये हुए पदार्थों को उन लोगों में बाँटना जिन्होंने उनके उत्पादन में भाग लिया है. (२) अर्थ-शास्त्र का वह विभाग जिसमें आय के भिन्न भिन्न भागों का (लगान, मुनाफा, सूद, मजदूरी) समावेश होता है.

Distribution, Qualitative—गुणानुसार वितरण.

District Board ज़िला बोर्ड, डिस्ट्रिक्ट बोर्ड, मजलिस ज़िला.

Disutility अनुपयोगिता; ऐदाम अफादा, जब कोई वस्तु अपने स्वामी की इच्छापूर्ति के बजाय उसे असंतुष्टता प्रदान करती है तब उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.

Dividend मुनाफा, लाभ, लाभांश, यह शब्द भी कुछ विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है.

(१) स्टाक या शेअर-होल्डरों में बटनेवाला मुनाफा

(२) दिवालिये की सम्पत्ति से उसके कर्जदारों को मिलने वाली रकम.

(३) राष्ट्रीय कर्ज़ या अन्य सार्वजनिक कोष पर दिया जानेवाला सूद या ब्याज.

Dividend Announced घोषित लाभ. जब कंपनी के संचालकों की वार्षिक या अर्द्धवार्षिक मीटिंग होती है तब वे कम्पनी के मुनाफे व नुकसान का हिसाब देखकर नफा होने की हालत में शेअर-होल्डरों के लिये कुछ मुनाफे की घोषणा करते हैं उसे Dividend Announced कहते हैं.

Cum Dividend मुनाफा सहित.

Ex-Dividend लाभ रहित; बेमुनाफा.

Interim Dividend मध्यवर्ती लाभ.

Unclaimed Dividend लावारिस लाभ या डिवेडेन्ड.

Warrant, Dividend—लाभ-पत्र.

Divisibility विभाज्यता; किसी वस्तु का भागों में विभक्त होने का गुण.

Division of Labour श्रमविभाग; तकसीम अमल.

Dockets पत्रों या अन्य दस्तावेजों का संक्षेपकरण.

Dock Warrant रवन्ना, बन्दरगाह की सनद व प्रमाण। यह एक प्रकार की रसीद है जो डॉक का स्वामी उस माल के लिये देता है जो उसके पास जमा किया जाता है.

Dock Yard नौका निर्माण स्थान; वह जगह जहाँ जहाज़ बनाई जाती हैं.

Doctrine सिद्धान्त, किसी विषय का सिद्धान्त या व्याख्या.

Document दस्तावेज़, इकरार पत्र.

Document Against Acceptance सकारने पर दी जाने वाली बिल्टी.

Document Against Payment मूल्य प्राप्ति पर दी जाने वाली बिल्टी.

Documentary Bill जोखमी हुण्डी. (Bill शब्द के नीचे इसकी व्याख्या दी गई है)

Documentary Credit प्रमाणपत्री साख. आधुनिक संसार के व्यापार में इनका बड़ा महत्व है. इनमें साहूकारों द्वारा माल-विक्रेताओं को इस बात की गारंटी दी जाती है कि उन्हें (माल विक्रेताओं को) अपने माल का मूल्य अवश्य मिल जायगा बशर्ते कि वे माल की राशि और कीमत सम्बन्धी शर्तों का यथोचित पालन करें और इस बात का प्रमाणपत्र दें कि माल का चालान, जैसा ठहरा था, कर दिया गया है.

Documents of Title ऐसे लेख या प्रमाणपत्र जो कानूनी स्वीकृति या व्यवहार से उनके लेनेवालों को उन पर लिखा माल पाने का अधिकार देते हैं.

Dollar अमेरिका का सिक्का विशेष जिसका मूल्य लगभग ३) रुपये के बराबर होता है.

Domestic घरेलू, खानगी.

Domestic Economy गार्हस्थ्य शास्त्र.

Domestic System of Industry उद्योग-धन्धों का घरेलू तरीका; घरेलू उद्योग धन्धे; वे उद्योग धन्धे जिन्हें लोग अपने इच्छानुसार समय में अपने घर ही पर करते हैं.

Domiciled Bill अन्यत्र सिकरनेवाली हुण्डी; ऐसी हुंडी जो उसके जारी करनेवाले के निवास-स्थान और कारोबार के स्थान के अतिरिक्त अन्य स्थानों में पटाऊ हो.

Dormant Partners निष्क्रिय भागीदार; वे हिस्सेदार जो साझे में अपनी पूँजी तो लगा देते हैं, पर व्यापार में क्रियात्मक भाग नहीं लेते.

Dose ( of Capital ) मात्रा; यह शब्द जेम्स मिल ने पहिले पहल प्रयोग किया है। इसका मतलब पूँजी की उस मात्रा से है जो लगान के सिद्धान्त के अनुसार भूमि में उस समय तक लगाई जाय जब तक कि अन्तिम मात्रा से केवल साधारण मुनाफा हो.

Marginal Dose सीमान्त मात्रा.

Double दुहेरी.

Double Account System दोहरा जमा खर्च का तरीका.

Double Cropped Area दो फसली जमीन.

Double Dealing दुरंगा व्यवहार.

Double Entry दोहरा दाखला.

Double Option स्टाक क्रयविक्रय अधिकार; यह शब्द विशेष तौर से स्टाक एक्सचेंज के सौदों में काम में लाया जाता है। इसका अर्थ है किसी वस्तु की निर्धारित राशी को भविष्य की किसी निर्धारित तिथि में ऐसे भाव से खरीदना या बेच देना है जो वर्तमान में निश्चित होजाय। इससे बाजार में होनेवाली घटबढ़ से रक्षा होती है। क्योंकि इस पद्धति से व्यापारी चाहे तो खरीद सकते हैं चाहे बेच सकते हैं।

Double Standard द्विधातु चलन पद्धति; अर्थशास्त्र में इसका अर्थ सोने चाँदी के सिक्कों के चलन से है। जहाँ इन दोनों धातुओं के सिक्कों का चलन है वहाँ चाहे तो आप सोने के सिक्के से व्यवहार कीजिये या चाँदी के सिक्के से, किसी को कानूनी आपत्ति न होगी.

Dr. नामें.

Draft बेंक की हुण्डी; जब कोई बेंक अपनी किसी शाखा पर या किसी अन्य बेंक पर हुण्डी जारी करती है तो उसे Draft कहते हैं। इस प्रकार की हुण्डी या तो दर्शनी होती है या कुछ मुद्दत की होती है.

Drain बहाव, निकासी.

Drain of Bullion सोना चाँदी की निकासी.

Drain of Gold सोने की निकासी; जब सोना प्रचुर परिमाण में विदेश लेजाया जाता है, तब इस शब्द का उपयोग होता है.

Drain of Wealth धन का निकास.

Draw a Bill हुण्डी करना; हुण्डी लिखना.

Drawback वापस दी हुई महसूली रकम; चुङ्गी की वह रकम जो सरकार द्वारा वापिस दी जाती है. ( यह शब्द सरकार द्वारा निर्यातमाल का महसूल लौटाये जाने के अर्थ को सूचित करता है। जब सरकार इस आशय से निर्यात माल के महसूल को लौटा देती है जिससे कि माल के भेजनेवाले व्यापारी दूसरे देशों के बाजारों में अन्य राष्ट्रों की प्रतिस्पर्धा में अपने माल को सस्ता बेच सकें, तब उस लौटाये हुए महसूल के लिये Drawback शब्द का उपयोग किया जाता है )

Drawee ऊपर वाला, वह आदमी जिस पर हुण्डी की गई हो

Drawer हुण्डी लिखनेवाला; चेक लिखनेवाला

Drug in the Market न विकनेवाला पदार्थ; बाजार में पड़ा हुआ माल.

Dry Farming सूखी खेती.

Due Date वह ठीक समय जब कि हुण्डी का रुपया चुकना चाहिये.

Due Debt देनी

Dull मंदा; सुस्त.

Dull Market मंदा बाजार

Dumping विदेश में लागत से कम मूल्य पर माल बेचना, जब किसी एक देश के व्यापारी दूसरे देश के बाजारों पर प्रभुत्व कायम करने के लिये उस देश की तथा अन्य देशों की बनी चीजों से अपनी चीजें सस्ती बेचते हैं, चाहे फिर उन चीजों की लागत ही में नुकसान क्यों न रहे, तब उक्त व्यापार पद्धति को Dumping कहते हैं। जापान इस पद्धति के लिये अधिक प्रसिद्ध है.

Duopoly द्वयाधिकार.

Duplicate प्रतिलिपि.

Duplicate Bill पेठ; एक हुण्डी के खो जाने पर

जो दूसरी हुण्डी लिखी जाती है उसे Duplicate Bill कहते हैं.

Duty कर, जकात, महसूल, राहदारी.

Duty, Advalorem—माल की कीमत के अनुसार लगनेवाला महसूल या कर

Duty, Countervailing—समप्रभावोत्पादक कर

Duty, Custom—आयात निर्यात कर; सायर महसूल, जकात.

Duty, Differential—सापेक्ष कर

Duty, Excise—आबकारी कर, देशी माल पर कर

Duty, Export—निर्यात कर, जावक महसूल

Duty, Import—आयात कर, आवक महसूल.

Duty, Specific—मापके अनुसार कर

Dynamic—गति सम्बन्धी, गत्यात्मक.

Dynamics गत्यात्मक ज्ञान.

Dynamic Point of View प्रगतिशील दृष्टि

Dynamic Economics गत्यात्मक अर्थशास्त्र.

## E

Earnest Money बयाना, साई, वह रकम जो किसी तय किये हुए सौदे के साक्षी रूप में दी जाती है। साधारणतः यह रकम नाम मात्र की होती है.

Earnings कमाई, पैदा, आमदनी, द्रव्योपार्जन.

Earnings of Management प्रबन्धक की कमाई; किसी कारोबार का निरीक्षण या सञ्चालन करने वालों को दिया जाने वाला पारितोषिक या वेतन

Easement परभूमि पर अधिकार, वह अधिकार जो एक मनुष्य दूसरे की भूमि पर भोगता है.

Easement, Apparent—दृश्य अधिकार

Easement, Continuous—निरन्तर परभूमि अधिकार.

Easement, Conditional—शर्तबन्द अधिकार

Easement, Customary—स्थानिक रीतिरिवाज से प्राप्त अधिकार

Easement, Discontinuous—सान्त अधिकार

Easement, Non-apparent—अदृश्य अधिकार

Easement of Necessity—आवश्यक अधिकार

Easy बिना तंगी का, नरम

Market is Easy बाजार नर्म है, याने बाजार में पैसे की अनुकूलता है

Eatables खाद्य, भोज्य पदार्थ, खाने योग्य चीजें.

Cheap Eatables सस्ते भोज्य पदार्थ

Economical अर्थ शास्त्र सम्बन्धी, सम्पत्ति शास्त्र विषयक, मितव्ययी, अल्पव्ययी, गृह-कार्य्य निर्वाह सम्बन्धी.

Economic Activity आर्थिक गतिविधि; आर्थिक कार्य्यतत्परता; समाज के अन्दर मनुष्य की वह कार्यतत्परता जो मनुष्य की भौतिक इच्छाओं की पूर्ति के लिये द्रव्यों के उपार्जन तथा व्यय में लगी रहती है.

Economic Art आर्थिक कला; वह कला जो मानव समाज के आर्थिक व्यवहार से सम्बन्ध रखती है.

Economic Arrangement आर्थिक व्यवस्था.

Economic Botany अर्थप्रधान वनस्पति शास्त्र; वनस्पति शास्त्र की वह शाखा जिसमें उसकी आर्थिक बाजू का विचार किया गया हो. इसमें प्रायः उन वनस्पतियों का वर्णन होता है जिनसे मनुष्य किसी न किसी रूप में आर्थिक लाभ प्राप्त कर सकता है। जैसे *Watt's Economic Products of India* के बहुत से अंश को इसमें सम्मिलित किया जा सकता है.

Economic Ethics अर्थ सम्बन्धी नीतिशास्त्र; वह नीतिशास्त्र जिसका सम्बन्ध मनुष्य या राष्ट्रों के पारस्परिक आर्थिक व्यवहारों से होता है

Economic Freedom आर्थिक स्वतन्त्रता; राष्ट्रों को अपनी आर्थिक उन्नति के लिये कई प्रकार की स्वाधीनता की आवश्यकता होती है। जैसे, अपने उद्योग धन्धों की रक्षा के लिये विदेशी माल पर टैक्स बैठाना आदि। जिन राष्ट्रों को इस प्रकार की स्वतन्त्रता प्राप्त है उनके लिये कहा जायगा कि वे Economic Freedom यानी आर्थिक स्वतन्त्रता भोग रहे हैं.

Economic Friction आर्थिक संघर्षण; जब एक व्यक्ति या देश का आर्थिक स्वार्थ दूसरे से टकराता है और इससे जो संघर्ष उत्पन्न होता है उसे Economic Friction कहते हैं।

Economic History आर्थिक इतिहास; यह वह इतिहास है जो राष्ट्रों की आर्थिक उन्नति और अवनति के कारणों पर विचार करने के साथ साथ विभिन्न राष्ट्रों की आर्थिक प्रगतियों और नीतियों पर प्रकाश डालता है.

Economic Laws आर्थिक नियम

Economic Man आर्थिक व्यक्ति; वह न्यूनाधिक काल्पनिक व्यक्ति जो अन्य बातों का खयाल न कर सदा केवल अपने सांसारिक हित में लगा रहता है और अपने लिये अधिक से अधिक नफा उठाना चाहता है.

Economic Motive आर्थिक उद्देश.

Economic Tendency आर्थिक प्रवृत्ति.

Economic Rent आर्थिक लगान

Economics अर्थशास्त्र; सम्पत्ति शास्त्र; यह वह शास्त्र है जिसमें सम्पत्ति की उत्पत्ति, वितरण, विनिमय और उपभोग पर विवेचन किया जाता है. मार्शल ने लिखा है कि जीवन के साधारण कारबार के सम्बन्ध में मानव जाति का अध्ययन ही अर्थशास्त्र है

Economics, Absolute—विशुद्ध अर्थशास्त्र.

Economics, Abstract—अमूर्त अर्थशास्त्र.

Economics, Applied—व्यावहारिक अर्थशास्त्र

Economics, Concrete—मूर्त अर्थशास्त्र.

Economics, Descriptive—वर्णनात्मक अर्थशास्त्र.

Economics, Dynamic—गत्यात्मक अर्थशास्त्र

Economics, Elements of—अर्थशास्त्र के मूल तत्त्व.

Economics, Principles of—अर्थशास्त्र के सिद्धान्त.

Economics Survey आर्थिक जांच.

School of Economics आर्थिक मत.

Economise मितव्ययिता से वर्तना, किफायतशारी से चलना.

Economist अर्थशास्त्रवेत्ता, अर्थशास्त्री.

Economy किफायतसारी, मितव्ययिता.

Education शिक्षा.

Board of Education शिक्षा समिति

Commercial Education व्यपारिक शिक्षा

Industrial Education औद्योगिक शिक्षा

Technical Education शिल्प शिक्षा

Effective Charges कारगर खर्च.

Effectual Demand असरकारक मांग, प्रभावोत्पादक मांग.

Efficiency कार्यक्षमता, कार्य्य सम्पादिका शक्ति, कार्य्यसाधकत्व; जब बल, चातुर्य्य, परिश्रम और सावधानता ये सब चीजें एक साथ मिलती हैं तो कार्य्यक्षमता उत्पन्न होती है.

Efficiency of Money द्रव्य की कार्य्यक्षमता; द्रव्य की कार्यक्षमता इस बात से जाहिर होती है कि उसमें कितनी चीजें खरीद सकने की योग्यता है.

Efficiency Wages—निपुणता की मजूरी; कार्य्य क्षमता की मजूरी; निपुणता का पारिश्रमिक.

Efficient Demand पूरी मांग.

Efficient Labour कार्य्यकुशल श्रमी, निपुण श्रमी.

Ejectment बेदखला.

Elastic लोचदार, लचकदार.

Elasticity of Demand मांग की लोच; जब बाजार में किसी वस्तु की मांग किसी कारण से बराबर घटती बढती रहती है तो उसे मांग की लोच या घट बढ कहते हैं.

Election निर्वाचन, चुनाव.

Elector निर्वाचक, चुनाव करने वाला.

Electorate निर्वाचक मण्डल; वे आदमी जिन्हें चुनाव के लिये व्होट (मत) देने का अधिकार प्राप्त हो.

Elimination अपनयन.

Elucidation स्पष्टिकरण.

Embargo (१) कोई भी प्रतिबन्ध जिसका व्यापार पर प्रभाव पड़े (२) जहाज यात्रा निषेधक राजाज्ञा; बंदर से जहाज चलाने या खोलने की सरकारी रोक।

Embezzlement गबन; अपने मालिक की ओर से

धरोहर के रूप में पायी हुई सम्पत्ति का अपहरण करना।

Employer मालिक, नौकर रखने वाला।

Emporium हाट, मंडी, गंज, बाजार।

Endorse बेचान करना, बेची लिखना; चेक और हुंडी की पीठ पर बेचान करने के लिये हस्ताक्षर करना।

Endorse a Bill (बिल शब्द देखो)

Endorsement हुंडी का बेचान; हुंडी, चेक, नोट या दूसरे कागजात की पीठ पर उसके बेचान करने के आशय से दस्तखत करना।

Endorsement, Blank—खाली बेचान, जिस बेचान में बेचान करने वाले के सिर्फ हस्ताक्षर किये गये हों वह बेचान कोरा बेचान कहा जाता है। कोरे बेचान का यह फल होता है कि ऐसे बिल या चेक का रुपया वाहक (Bearer) को मिल सकता है।

Endorsement, Certified प्रमाणित बेचान।

Endorsement in Full पूर्णदायित्वयुक्त बेचान।

Endorsement, Facultative ऐच्छिक बेचान।

Endorsement, General—साधारण बेचान।

Endorsement, Guaranteed—दायित्व स्वीकृतियुक्त बेचान।

Endorsement, Partial—आंशिक बेचान।

Endorsement, Restrictive प्रतिबन्धयुक्त बेचान।

Endorsement, Special—विशेष आदेशयुक्त बेचान।

Endorser (हुण्डी) बेचान करने वाला. (बेचान करने के लिये हुँडी की पीठ पर दस्तखत करने पड़ते हैं।)

Endorsee वह आदमी जिसके नाम पर हुण्डी बेचान की गई हो।

Endowment Assurance निर्धारित उम्र का जीवन बीमा।

Endowment Policy निर्धारित उम्र का जीवन बीमा-पत्र।

Enfaced Paper कागजी रुपया, भारत सरकार का वह प्रॉमिसरी नोट जिस पर यह लिखा रहता है कि इस पर मिलने वाला सूद इसे बैंक ऑफ इङ्गलैण्ड के पास ले जाने पर मिलेगा। बाजार में इसे लोग कागजी रुपया कहते हैं।

Enfranchisement निर्वाचनाधिकार, मताधिकार; जिन लोगों को असेम्बली या अन्य सार्वजनिक संस्थाओं में प्रतिनिधि चुनने के लिये मत देने का अधिकार होता है, उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है।

Engagement प्रतिज्ञा, कौल करार, वायदा।

Engel's Law एंगल्स विधान; प्रशिया के अर्थशास्त्री डॉ एंगल्स ने यह सिद्धान्त निकाला था कि मजूर की वास्तविक मजूरी जितनी कम होगी, उतना ही अधिक उसका प्रतिशत भाग भोजन पर खर्च होगा। जितनी मजूरी (वेतन) बढ़ेगी उतना ही अधिक उसका प्रतिशत भाग भोगविलास और आराम-तलबी में खर्च होगा। मजूरी या वेतन-वृद्धि का अर्थ रहन सहन के दर्जे की वृद्धि है.

Engrosser कुल माल खरीद कर व्यापार को अपने हाथ में करनेवाला, व्यापार-खिलाड़ी.

Entailed Estate वंशपरम्परागत भूसंपत्ति; वह भूसंपत्ति जो वसियत द्वारा या अन्य किसी प्रकार से वंश परम्परागत उत्तराधिकारियों के उपभोग के लिये सुरक्षित रखी जाय। इसे बेचने का अधिकार किसी निकटस्थ उत्तराधिकारी को नहीं होता है।

Enterprise साहस का काम, साहस पूर्ण व्यापार.

Entrepot अमानती गोदाम; असल में यह शब्द फ्रान्स देश में उस घेरे हुए गोदाम घर के लिये आता है जहां बिना किसी तरह का कर लिये बाहर से आया हुआ माल सुरक्षित रखा जाता है और फिर जरूरत पड़ने पर बाहर भी भेजा जासकता है। समय के क्रम से अब यह शब्द आमतौर से उन सभी सामुद्रिक बन्दरों या व्यापारिक शहरों के लिये काम में आने लगा है, जिन में से होकर बड़े बड़े ज़िलों का आयात और निर्यात माल आता जाता है।

Entrepreneur जोखिम उठानेवाला; जो मनुष्य अपने सिर जोखिम उठाकर किसी उद्योग धन्धे या कारोबार का नियन्त्रण करता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है.

Entertainment Tax आमोद प्रमोद कर; थियेटर, सिनेमा, प्रदर्शनी, नाच गान तथा अन्य प्रकार के

आमोद प्रमोद के तमाशों में शामिल होनेवालों पर लगाया जाने वाला कर। पर इस तरह के तमाशे यदि निजी लाभ के ख्याल से न होकर किसी सार्वजनिक हित या कल्याण के लिये तथा ज्ञान, विज्ञान और शिक्षा आदि के उद्देश से किये जाते हैं तो उस समय उन पर यह टेक्स नहीं लगता.

Entry नोंध, दाखला.

Entry, Cash Book—रोकड़ वही की मद, रोकड़ वही का दाखला

Entry, Credit—जमा का दाखला

Entry, Debit—नामे का दाखला

Entry, Double—दोहरा दाखला

Entry, Imperfect—अपूर्ण दाखला

Entry, Invoice Book—बीजक वही दाखला

Entry, General—खसरे का दाखला

Entry, Ledger—खाते का दाखला

Entry, Rectifying—परिशोधक दाखला

Entry, Single—इकहरा दाखला

Environment वायुमण्डल, वातावरण

Equality of Sacrifice हैसियत के अनुपात से टेक्स लगाना; यह शब्द एक कर सम्बन्धी सिद्धान्त का द्योतक है। इसका आशय कर का इस प्रकार लगाया जाना है जिससे उसे अमीर और गरीब दोनों अपनी अपनी आर्थिक योग्यता के अनुसार दे सकें। कर का समानुपातिक रूप से बैठाना ही इसका उद्देश है।

Equalize समान करना, बराबर करना, समतुल्य करना

Equator विषुवत रेखा

Equilibrium साम्य, समीकरण, समतोल, समानता, साम्यावस्था, समतुलना. किसी वस्तु की कीमत उसके संग्रह और मांग पर निर्भर करती है. इस संग्रह और मांग का बराबर होना ही समीकरण कहलाता है.

Equilibrium Point समीकरण बिन्दु; समीकरण बिन्दु वह बिन्दु है जिस पर मांग और संग्रह की शक्तियां एक दूसरे का संतुलन करती हैं अर्थात् एक दूसरे का तोल ठीक रखती हैं.

Equilibrium Price समीकरण मूल्य

Equi-marginal Returns सम सीमान्त उत्पत्ति

Equilibrium Subnormal उपस्वाभाविक समीकरण

Equitable Estate वह भूसम्पत्ति, जो ऐसे आदमी के कब्जे में हो जो वास्तव में उसका कानूनी अधिकारी न हो, पर वह इस तरह उसके दखल में हो कि उससे उसे सब तरह का लाभ उठाने का हक रहे.

Equitable Title न्यायानुकूल स्वत्व

Equivalence सममूल्यता, हमकीमत

Era युग, सम्वत, शक, सन्, जमाना

Erosion of the Soil जमीन का कटाव

Error भूल, चूक, गलती

Error, Absolute—वास्तविक भूल

Error, Biased—जान बूझकर की हुई भूल

Error, Cumulative वर्द्धमान भूल

Error of Commission (किसी कार्य्य को) करने की भूल

Error of Ommission किसी कार्य्य को न करने की भूल

Errors and Ommissions Excepted भूल चूक लेनी देनी.

Error, Law of भ्रम परिणाम सिद्धान्त,

Error, Relative सापेक्षिक भूल

Escheat लावारिस माल

Estimate एस्टिमेट, कूत, तखमीना, अनुमानिक मूल्य, अन्दाज, गणना

Estimate, Budget—बजट का तखमीना

Estimated Value अंदाज की हुई कीमत, अनुमानिक मूल्य

Estophel प्रतिबन्ध, रूकावट, बाधा। यह एक कानूनी शब्द है, जिसका अर्थ है किसी आदमी के किसी वस्तु पर के दावे की कानूनी रूकावट जो उसके पहले के किसी कारनामे के कारण हुई हो। यह रूकावट या प्रतिबन्ध उसकी अपनी करनी से होता है।

Ethics नीतिशास्त्र

Ethics, Commercial व्यापारिक नीतिशास्त्र

Even जब तेजी वाले (Bulls) और मंदी वाले बिना व्याज दिये अपने सौदों को आगे के वायदे पर ढकेल देते

हैं तब उनके इस कार्य्य के लिये At Even शब्द का उपयोग होता है।

Evict बेदखल करना।

Evolution विकासवाद, उत्क्रान्तिवाद।

Ex All एक्स ऑल, जब लाभांश (dividend), बोनस पूँजी का प्रतिफल और नये स्टॉक या शेअरों का हक़ सुरक्षित रखकर कोई शेअर बेचे जाते हैं, तो ऐसी बिक्री को Ex all कहते हैं।

Excess अतिरिक्त, अधिक।

Excess Fare अतिरिक्त या अधिक भाड़ा।

Excess Grant अतिरिक्त मंजूरी।

Excess Profit Tax अतिरिक्त लाभकर।

Exchange विनिमय, बदला, अदल बदल, व्यापारियों के एकत्रित होने का स्थान, साहूकारों की सभा। यह शब्द कई भिन्न भिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है। यथा —

(१) व्यापारिक वस्तुओं के बदला करने का तरीका।
(२) एक वस्तु के बदले दूसरी वस्तु का लेना या देना
(३) एक देश की हुंडी या सिक्के का दूसरे देश की हुंडी या सिक्के में बदलना।
(४) सौदागरों के व्यापार स्थान के लिये भी यह शब्द काम में आता है।

Exchangeability विनिमय साध्यता, अदल बदल हो सकने की योग्यता।

Exchange Above Par हुण्डावन बढ़ती, विदेशों को रकम चुकाने में विनिमय Above Par तब कहा जाता है जब किसी कारणवश करंसी की क़ीमत उसके नियमित मूल्य से बढ़ जाती है।

Exchange At Par जब करंसी का नियमित दर उस के बाजार दर के बराबर रहता है तब उसे Exchange At Par कहते हैं।

Exchange Bank विनिमय बैंक, जो बैंक विदेशों में अपनी शाखाएँ, एजेन्सी या संवाददाता रखती है, विदेशों के व्यापार में पैसा लगाती है, तथा जो विभिन्न देशों के चलनी सिक्कों के लेन देन का व्यवसाय करती है, उसे Exchange Bank कहते हैं।

Exchange Below Par हुण्डावन घटती, जब करंसी का बाजार दर उसके निश्चित मूल्य से या स्वर्णदर से घट जाता है तब उसे हुंडावन की घटती कहते हैं।

Exchange Draft विनिमय ड्राफ्ट।

Foreign Exchange विदेशी विनिमय।

Favourable Exchange अनुकूल विनिमय।

Rate of Exchange विनिमय की दर।

Unfavourable Exchange प्रतिकूल विनिमय।

Exchange Transaction विनिमय व्यवहार, विनिमय सम्बन्धी व्यवहार

Exchequer राज भण्डार, सरकारी खजाना।

Exchequer Bills सरकारी खजाने की हुंडियाँ, ये एक प्रकार के प्रॉमिसरी नोट हैं, जो पार्लमेंट की हुकूमत से जारी किये जाते हैं। ये १००, २००, ५०० और १००० पौन्ड के होते हैं। जिस दिन ये जारी किये जाते हैं उसी दिन से बाजार दर से इन पर ब्याज शुरू होजाता है। एक वर्ष के बाद या तो इनका रुपया चुका दिया जाता है या सिर्फ चढ़ा हुआ ब्याज लेकर इन्हें फिर से जारी करवा लिया जाता है। अक्सर लोग सालभर का ब्याज लेकर इन्हें फिर से जारी करवाने में अपना हित समझते हैं क्योंकि सरकार इन्हें मूल क़ीमत पर वापस जारी कर देती है। इनकी क़ीमत लेलेने से लोग उस प्रीमियम को खो देते हैं जो कि बाजार में इन पर मिलता है। जिन लोगों के पास धन है वे इन्हें रखना बहुत पसन्द करते हैं। क्योंकि बाजार में इनका भाव कुछ बढ़ती (Premium) पर रहता है और जब चाहें तब इनका नकद रुपया हो सकता है।

Excise देशी माल पर का कर; महसूल आबकारी, यह कर जो स्वदेश में बने हुए माल पर लगाया जाता है यह देश के भीतर ही आने जाने वाले माल पर लगने वाला कर है। खुदरा बिकने वाली वस्तुओं पर का कर या किसी २ हालत में फेक्टरी से निकलने के पहले ही उसके माल पर बैठाया जाने वाला कर भी इसी नाम से पुकारा जाता है। इस प्रकार यह विदेशों से आये हुए माल पर लगाये गये कर से भिन्नता रखता है।

Excise Department आबकारी विभाग, आम कर विशेष तौर से यह विभाग शराब, अफीम, गांजा, भंग आदि विषैली चीजों को नियन्त्रण

करने का कार्य करता है। सरकार को इससे अच्छी आमदनी होती है।

Excise Duty चुङ्गी, महसूल, वह कर जो देश के अन्दर बने हुए माल पर लगता है। भारतवर्ष में इसका अधिकतर सम्बन्ध शराब, अफीम आदि नशे की चीजों से है।

Exclusive Ownership पूर्ण स्वामित्व, एकान्त अधिकार, सम्पूर्ण प्रभुत्व।

Excoupon बिना कूपन का।

Ex-Dividend लाभरहित, डिवीडेन्डरहित, यह शेअर बाजार का एक मुहाविरा है। इसका अर्थ यह है कि किसी निश्चित सेक्यूरीटी के खरीद फरोख्त के दाम में अब नफा नहीं रह गया है। यह नफा या तो निकाल लिया गया है या निकलने पर ही है।

Ex-Drawing बिना लाभ की बेची; कोई स्टाक, शेअर, बॉन्ड आदि बिना लाभ के बेचे जाने पर यह शब्द काम में लाया जाता है। उस समय दाम के बाद यह शब्द लिख दिया जाता है।

Execute तामील करना, बजा लाना, अमल में लाना।

To execute an order हुक्म की तामील करना

Execution तामील, बजावरी, अमलदरामद।

Execution of Degree डिग्री की तामील; कोर्ट से डिग्री होजाने पर उसकी भरपाई के लिये जो अमली कार्यवाही की जाती है उसे Execution of Degree कहते हैं।

Execution of Budget बजट को अमल में लाना; बजट के पास हो जाने पर उस पर की जाने वाली अमली कार्यवाही।

Executor मृत्यु लेख प्रवर्तक।

Exhaustion of the Soil जमीन की उपजाऊ शक्ति की क्षीणता. जब किसी ज़मीन में निरन्तर एक ही तरह की साख बोई जाती है और उसे योग्य खाद्य नहीं मिलता तब उसकी उपजाऊ शक्ति क्षीण हो जाती है।

Exhibit प्रदर्शित वस्तु, वह वस्तु जो प्रदर्शनी में रखी जाती है।

Exhibition प्रदर्शनी।

Ex-officio Member किसी निश्चत पद की हैसियत से बना हुआ सदस्य।

Expansion प्रसार, विस्तार, फैलाव।

Expansion of Demand मांग का प्रसार।

Expansion of Supply पूर्ति का प्रसार।

Expansion Theory प्रसार सिद्धान्त; अर्थशास्त्र का वह सिद्धान्त कि आर्थिक संकट के समय बेंक को अपने नोट अधिकाधिक रूप से जारी करने चाहिये।

Expectation of Life जीवन का अनुमान; मनुष्यों की जिन्दगी का उनकी रहन सहन, श्रेणी और पेशा आदि पर विचार कर औसत वर्ष निकालना।

Expenditure खर्चा, व्यय।

Expense खर्च, व्यय।

Direct Expense माल तैयार करने का अनिवार्य खर्च।

Indirect Expense सहायक खर्च।

Experimental Farm प्रयोगात्मक कृषि-क्षेत्र; वह खेत जहां खेती विद्या के अनेक वैज्ञानिक प्रयोग होते हैं। पूसा, इन्दौर, नागपुर आदि में इस प्रकार के खेत हैं।

Experimental Methods in Economics अर्थशास्त्र की परीक्षा मूलक प्रणाली।

Expert विशेषज्ञ, निपुण।

Exploitation शोषण, लूट, दूसरों की अज्ञानता और कमजोरी से फायदा उठा कर स्वार्थ-सिद्धी करना।

Exploitation of Wealth धन-शोषण, धन की लूट,

Exploitation Theory शोषण सिद्धान्त;

साम्यवादियों का विश्वास है कि उत्पादन का वर्तमान तरीका उचित सिद्धान्त पर नहीं है। वे इसे गरीब लोगों के श्रम का शोषण समझते हैं. उनका विश्वास है कि पूँजीपति लोग वेतन पर कर्मचारियों को रख कर उनका अवैध रूप से लाभ उठाते हैं। ये उन्हें उनके परिश्रमानुसार वेतन नहीं देते. ये उन की अज्ञानता, निर्बलता और गरीबी से फायदा उठा कर मनमाने रूप से अपने स्वार्थ की पूर्ति करते हैं. शोषण सिद्धान्त इसी बात को प्रकट करता है।

Exploring Licence पृथ्वी के अज्ञात भागों को ढूँढ निकालने का आज्ञापत्र।

Export निर्यात, रफ्तनी, जावक, एक देश से दूसरे देश को भेजना, वह माल जो दूसरे देश को भेजा जाता है, जावक माल, निर्यात माल।

Export Duty जावक कर, निर्यात कर; वह कर जो दूसरे देश को जाने वाले माल पर लगता है।

Exporter निर्यातक, विदेश को माल भेजनेवाला व्यापारी।

Expropriotary Tenant वह आसामी जो पहले किसी जमीन का जमींदार था, पर अब वह अपनी जमींदारी दूसरे के हाथ बेच देने पर भी उस ज़मीन को रैयत की तरह जोतता है। इस प्रकार के अधिकार से उसे कुछ खास खास सुविधाएं मिलती हैं।

Expropriation अधिकारच्युति।

Extant Documents पुराने कागज़ पत्र।

Extension of Demand मांग की बहुतायत. जब बाज़ार में किसी वस्तु की कीमत घटती है तो उस वस्तु की मांग बढ़ जाती है। यह शब्द उसी का द्योतक है।

Extension of Supply संग्रह वृद्धि; जब अधिक सस्ते और आसान तरीके पर चीजें तैयार होने लगती हैं तो उनका संग्रह बढ़ जाता है। इस तरह के बढ़े हुए संग्रह को Extension of Supply कहते हैं.

Extensive Cultivation सुविस्तृत कृषि-कार्य्य, कारत की वह विधि जिस में श्रम और पूँजी के परिमाण की तुलना में भूमि का अधिकता से उपयोग किया जावे। यह विधि ज्यादातर नये देशों में प्रचलित होती है जहां श्रम और पूँजी की अपेक्षा भूमि सस्ती और बहुतायत से मिलती है

External Economics बाह्य बचत, बाहरी किफायत, वह किफायत जो किसी उद्योग-धन्धे के साधारण विकास और उसके कारखाने की उन्नति से होती है.

---

# F

Fabrication जारी दस्तावेज बनाना

Face Value मूल कीमत, अङ्कित मूल्य; नियत मूल्य, यह वह कीमत है जो नोट, बांड, शेअर, डिबेंचर आदि पर लिखी रहती है और यह उनकी उस मूल कीमत को सूचित करती है जिस पर ये जारी किये गये हैं। इस अङ्कित या मूल कीमत से बाजारू कीमत भिन्न होती है जो कि प्रिमियम या डिस्कौन्ट पर बढती या घटती रहती है.

Factor आढतिया, एजन्ट,

( १ ) वह आढतिया जो अपने ही नाम से दूसरों के लिये खरीद फरोख्त करता है दलाल की अपेक्षा इसके, अधिकार विस्तृत होते हैं.

( २ ) वेतन भोगी व्यापारी एजन्ट जो अपने मालिक की जमीन जायदाद, माल असबाब को अपने देखरेख में रखता है तथा उसका प्रबन्ध करता है। जिस स्थान में वह रहता है वहां के सभी मुख्य कामों का वह इन्तजाम करता है।

Factorage आढत, दलाली, वह कमीशन जो मालिक अपने आढतिये को देता है।

Factors of Production उत्पत्ति के साधन, वे साधन जो सम्पत्ति की उत्पत्ति के कारण होते हैं। अर्थशास्त्र में भूमि, श्रम, पूंजी और संगठन आदि उत्पत्ति के साधन समझे जाते हैं।

Factory फेक्टरी, कारखाना, वह स्थान जहां माल तैयार किया जाता है।

Factory Legislation फेक्टरी सम्बन्धी कानून।

Factory System फेक्टरी प्रथा, बड़े कारखानों में मजूरों के द्वारा निश्चित घंटों तक काम करवा कर यन्त्र और यान्त्रिक शक्तियों की सहायता से बड़े पैमाने पर माल उत्पन्न करने की प्रथा को फेक्टरी प्रथा कहते हैं।

Facultative Endorsement ऐच्छिक बेचान, (हुण्डी का)।

Faculty Theory सामर्थ्य सिद्धान्त, शक्ति सिद्धान्त.

Fail दिवाला निकालना, टाट उलटना।

Failure दिवालिया होना; जब कोई महाजन, व्यापारी, या कोठी, भारी नुकसान के कारण अपना भुगतान बंद कर देती है तब उसके लिये दिवालिया होने का शब्द काम में लाया जाता है।

Fair Trade सम व्यापार; जैसे के साथ तैसा व्यापार. कुछ लोगों का कहना है कि दुनिया के उत्पादक साधनों को काम में लाने का सब से बढ कर प्रभावजनक तरीका सभी स्थानों में अप्रतिबद्ध व्यापार जारी करना है। लेकिन एक तर्फा अप्रतिबद्ध व्यापार से काम नहीं चलता। इसलिये दूसरों को अप्रतिबद्ध व्यापारी-नीति स्वीकार करवाने के लिये रक्षित व्यापार को साधन बनाना पड़ता है। जैसे जर्मनी ने इंग्लैण्ड की किसी वस्तु पर कर लगाया तो इंग्लैण्ड भी जर्मनी के माल पर इसलिये कर लगाता है कि वह अपनी रक्षित नीति छोड़ दे। दूसरे शब्दों में यों कह लीजिये कि जो देश अप्रतिबद्ध व्यापार न होने दे उस के साथ संरक्षण-नीति ( Protection ) काम में लाई जावे। इस प्रकार की व्यापार-नीति को Fair Trade कहते हैं।

Fallow Land पड़ती जमीन; वह जमीन जो खाली पड़ी हुई हो और जिस में काश्त न होती हो।

False Coin ( Coin शब्द देखो )।

Family Budget पारिवारिक आय व्यय; परिवार की आमदनी और खर्च का अन्दाज पत्र।

Family Earnings परिवार की कमाई या आमदनी।

Joint Family सम्मिलित परिवार या कुटुम्ब।

Famine Relief दुर्भिक्ष निवारण, अकाल निवारण; अकाल पीड़ित लोगों की पीड़ा निवारण करने के उपाय। सभी सभ्य सरकारें अकाल निवारण के लिये प्रबन्ध रखती हैं। वे इसके लिये कानून बनाती हैं और इस काम के लिये खास रुपया जमा रखती हैं।

Fancy Articles फेन्सी चीजें; शौकीनी की चीजें।

Fare भाड़ा, किराया।

Railway Fare रेल का किराया।

F. A. S. "Free Along side ship" का संक्षिप्त रूप है. माल भेजनेवाला जहाज तक माल पहुँचाने का खर्च, अर्थात् बैल गाड़ी मोटर या रेल्वे खर्च, खुद देता है। खरीदने वाला इस खर्च से मुक्त रहता है, पर उसे शेष खर्च देना पड़ता है। उक्त शब्द इसी बात का द्योतक है।

Favour अनुग्रह, उपकार, कृपा।

Favourable Rate अनुकूल दर, अनुकूल भाव।

Favourable Balances अनुकूल विषमता।

Favourable Exchange अनुकूल विनिमय।

Federal Constitution संघीय विधान। संघ शासन का विधान।

Federal System संघीय पद्धति, संघ-शासन की पद्धति।

Federation संघशासन, समूह तन्त्र।

Commercial Federation व्यापारिक संघ।

Fee फी, शुल्क।

Fertile Land उपजाऊ भूमि, उर्वरा भूमि, वह जमीन जिसमें पैदाइश बहुत होती हो।

Fertility उपजाऊपन, उर्व्वरा शक्ति, जरखेजी।

Feudal माण्डलिक।

Feudal Aid माण्डलिक सहायता।

Feudal System माण्डलिक पद्धति।

Feudal Tenure मनसबदारी।

Feudalism माण्डलिकता।

Fiat Money अरूपान्तरशील सिक्का या मुद्रा, वह काग़ज़ी सिक्का जिसका रूपान्तर न हो सके।

Fictitious Bill बनावटी हुण्डी, कृत्रिम हुँडी; कभी कभी सिफारिशी हुण्डी भी इस नाम से पुकारी जाती है।

Fidelity विश्वासपात्रता, विश्वसनीयता।

Fiduciary पूर्ण भरोसावाला, वह मनुष्य जिस पर पूरा भरोसा रखा जा सकता है। बगैर जमानत का।

Fiduciary Loan वह कर्ज जो लेनेवाले की प्रतिष्ठा और विश्वास पर दिया जाता है।

Fiduciary Paper Money विश्वासी काग़ज़ी सिक्का। वह काग़ज़ी सिक्का जो सरकारी ऋण और सिक्युरिटी के बदले निकाला जाता है। यह उस काग़ज़ी सिक्के से भिन्न है जो सोने के बदले में निकाला जाता है।

Final Degree of Utility उपयोगिता की अन्तिम सीमा; किसी वस्तु की उपयोगिता की सीमा जहाँ

तक पहुँच सकी है या आगे पहुँच सकने की उम्मीद है उसी के लिये इस वाक्यांश का व्यवहार प्रो० जेव्हेन्स ने किया है ।

Finance राजस्व विज्ञान, आयव्यय शास्त्र, जमा खर्च का शास्त्र. पहले यह शब्द केवल राज्य की आमदनी ( Revenue ) की व्यवस्था के अर्थ में प्रयुक्त होता था । अब इसके विस्तृत और व्यापक अर्थ हो गये हैं । अब यह अधिकांश रूप से बड़े बड़े औद्योगिक और व्यापारिक कामों को खड़ा करने या संचालित करने के लिये पूँजी के जुटाने के अर्थ में प्रयुक्त होता है । इसके अतिरिक्त मालियात और अर्थ शब्द के लिये भी यह शब्द काम में लाया जाता है ।

Finance Bills व्यवसायिक हुँडी, यह विदेशी हुँडी है जिसे साहूकार लोग विनिमय को स्थिर रखने तथा माल के बदले सिक्का भेजने की असुविधा को दूर करने के लिये जारी करते हैं । यह एक प्रकार की सिफारिशी हुण्डी है ।

Finance Minister अर्थ सचिव; किसी राज्य के मन्त्री मण्डल का वह सदस्य जो उसकी आर्थिक नीति को सञ्चालित और नियमित करता है.

Financial राजस्व सम्बन्धी, अर्थ सम्बन्धी, आर्थिक, द्रव्य सम्बन्धी.

Financial Adviser राजस्वसम्बन्धी सलाहकार, आर्थिक सलाहकार, वह अधिकारी जो किसी राज्य या उद्योग धन्धों के आर्थिक मामलों में सलाह देने के काम पर नियुक्त है ।

Financial Statement आर्थिक विवरण; माली कैफियत; किसी फर्म, कम्पनी या संस्था का आर्थिक विवरण.

Financier पूँजी लगाने वाला, साहूकार, राजस्वकुशल व्यक्ति; राजस्व विज्ञानविद्.

Fine Gold उत्कृष्टस्वर्ण, विशुद्ध स्वर्ण। जिस सोने से इंगलैण्ड में सिक्के बनाये जाते हैं उस में २२ हिस्सा विशुद्ध सोना और २ हिस्सा हल्की धातु का अंश होता है.

Fine Paper नाणे के बाजार में यह शब्द बिल्स, ड्राफ्ट, प्रॉमिसरी नोट, ट्रेजरी बिल आदि के लिये काम में आता है.

Fire Insurance आग का बीमा

Firm पेढी, दूकान, कोठी

First Class Paper फर्स्टक्लास पेपर उन बिल, ड्राफ्ट, प्रॉमिसरी नोट या इसी तरह के कागजों को कहते हैं जिन पर प्रसिद्ध पेढियों या साहूकारों के नाम रहते हैं. एक्सचेकर बोन्ड, ट्रेजरी बिल वगैरह भी इसी तरह के कागजों में शुमार किये जाते हैं ।

First Hand उत्पादक से प्राप्त, उत्पत्ति स्थान से प्राप्त; जो माल उस के उत्पादक या Wholesale Dealer से प्राप्त होता है उसके लिये यह शब्द काम में आता है.

First of Exchange हुँडी की मूल प्रति ।

Fiscal कोष सम्बन्धी, नाणा सम्बन्धी, राजस्व सम्बन्धी

Fiscal Policy आर्थिक नीति, कोष नीति, राजस्वनीति.

Fiscal System राजकर प्रणाली; राजकर प्रणाली का अर्थ है किसी देश के राजकर की वसूली और खर्च की प्रणाली तथा वहां के हिसाब किताब, सरकारी ऋण और कर निर्धारण आदि की प्रणाली.

Fiscal Year आर्थिक वर्ष, किसी राज्य या कम्पनी का साल विशेष का हिसाब होकर जो नवीन आर्थिक वर्ष शुरू होता है उसे Fiscal year कहते हैं.

Fittage कमीशन या दलाली

Fitter कोयले की खान का बिक्री मैनेजर; वह आदमी जो खान के कोयलों की बिक्री का प्रबन्ध करता है ।

Fixed Assets स्थायी सम्पत्ति.

Fixed Capital स्थायी पूँजी, कायम पूँजी, अचल पूँजी, वह पूँजी जो टिकाऊ वस्तु के रूप में रहती है और जिसका नफा या प्रतिफल उस टिकाऊ वस्तु के नष्ट होने तक वसूल होता रहता है. यह अचल-पूँजी चल पूँजी से भिन्न है जो एक बार ही काम में आकर समाप्त हो जाती है । किसी कारखाने के लिये जमीन, मकान और मशीन आदि उसकी अचल सम्पत्ति है.

Fixed Charge स्थायी खर्च, नियमित खर्च, इसमें किराया टेक्स आदि का शुमार किया जा सकता है.

Fixed Deposit मुद्दती जमा, वह जमा जो बैंक में किसी खास मुद्दत के लिये रखी जाती है और वह खास वक्त पर ही निकाली जा सकती है. थोड़े दिनों के

नोटिस पर निकल सकने वाली अन्य जमा की अपेक्षा इस पर कुछ अधिक सूद मिलता है।

Fixed Proportion नियत अनुपात; किसी देश के नोट जारी करने की प्रथा के सम्बन्ध में यह शब्द व्यवहृत किया जाता है। नोट निकालने वाले बैंक या करेंसी के अधिकारीगण निश्चित अनुपात सिद्धान्त पर कागजी नोट निकालते हैं। जितने के वे कागजी नोट निकालते हैं उसके बदले उसका कुछ प्रतिशत अंश सोना सुरक्षित रख लेते हैं। अगर किसी कारणवश सोने का निश्चित अनुपात घट जाता है तो नोट निकालने वाले अधिकारीगण के ऊपर क्रमशः वर्द्धित टेक्स बैठाया जाता है.

Flexibility लचक

Floating Assets चलता माल, चलता माल वह है जिसका उपयोग किसी कारोबार में स्थायी रूप से नहीं होता. यह या तो फिर बिक्री के लिये या इसका रुपया बटाने के लिये काम में लाया जाता है।

Floating Capital चल पूँजी, अस्थायी पूँजी, वह पूँजी जिसका एक बारगी उपयोग ही उस काम को पूरा कर देता है जिसके लिये वह लगाई गई है.

Floating Charge प्लवमान खर्च

Floating Debt निश्चित मुद्दत का कर्ज; जब कोई सरकार या सार्वजनिक संस्था इस शर्त पर ऋण लेती है कि वह उसे किसी निश्चित तिथि पर सूद के साथ चुका देगी तो ऐसे कर्ज के लिये Floating Debt शब्द काम में लाया जाता है.

इसका दूसरा अर्थ अल्पकालीन या थोड़ी मुद्दत का कर्ज भी है। जो कर्ज थोड़े दिन के नोटिस पर अदा करना पड़े उसे भी Floating Debt कहते हैं।

Floating Policy जुदे जुदे कई स्थानों पर पड़े हुये माल की कीमत का बीमा; चलतू जहाजी बीमा.

जब ऐसे माल का बीमा किया जाता है जो जुदे जुदे स्थानों पर पड़ा हुआ है, तब उसके लिये बीमे की Floating Policy का उपयोग किया जाता है।

Florin इंगलैण्ड देश का सिक्का विशेष, जिसकी कीमत दो शिलिंग होती है.

Flotsam जहाज के टूट फूट जाने से जो माल समुद्र में तैरता हुआ मिले उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है।

Fluctuations उतार चढ़ाव; तेजी मंदी; घट बढ़.

Fluctuation of the Market बाजार का उतार चढाव, बाजार की घट बढ।

Fluctuation of the Prices भाव की घट बढ़

Fodder Crop चरी

Folding Machine घड़ी करने की मशीन.

Forced Currency बलपूर्वक चलाई हुई मुद्रा; हुकमती सिक्का.

Forced Labour बेगार, किसी से बलपूर्वक काम लेना.

Fore-date पहले की तारीख डालना.

Foreign विदेशी, परदेशी, दूसरे देश का.

Foreign Bill विदेशी हुण्डी. वह हुण्डी जो एक मुल्क में लिखी जाकर दूसरे मुल्क में सिकरती है.

Foreign Exchange विदेशी विनिमय. विदेशी विनिमय के अन्दर वे सभी काम आजाते हैं जिनका उद्देश एक देश से दूसरे देश में पूँजी भेजना है। दूसरे शब्दों में विदेशी विनिमय का सम्बन्ध दूसरे देशों के नाणों की खरीद बिक्री तथा एक देश का नाणा दूसरे देश के नाणे से बदलने की दर से है.

Foreign Investment विदेशी पूँजी. एक देश के लोग दूसरे देश के व्यापार या उद्योग धन्धों में जो पूँजी लगाते हैं उसे Foreign Investment कहते हैं

Foreign Market विदेशी बाजार

Foreign Money विदेशी नाणा

Foreign Money-Orders विदेश में भेजे जानेवाले मनीओर्डर्स

Foreign Trade विदेशी व्यापार; वह व्यापार जो दूसरे देशों के साथ किया जाता है।

Forestall ख्याला करने वाला। यह शब्द उस सटोरिये के लिये काम में आता है जो बाजार में अनापशनाप माल की खरीद कर बाजार को अपनी मुट्ठी में कर लेता है, और फिर मनमाने भाव से उसे बेचकर अप्रमाणिक रूप से लाभ उठाता है। अंग्रेजी में इसके लिये Profiteer शब्द भी काम आता है।

Forfeit जप्त करना, कुर्क करना।
Forfeited Shares जप्त शुदा शेअर।
Forfeiture जप्ती।
Forged Coin जाली सिक्का।
Forgery जालसाज़ी।
For Money नक़द सौदा।
Formula सूत्र।
Forwarding माल भेजना, माल चढ़ाना।
Forwarding Agents माल भेजने वाले आढ़तिये

Forward Delivery आगे की भुगतान। जब किसी सौदे की भुगतान किसी अगली मिति को होती है तब उसे Forward Delivery कहते हैं।

Forward Exchange—अग्रिम विनिमय। विदेशी विनिमय में अधिक घटबढ़ के कारण नुकसान से बचने के लिये व्यापारियों ने अग्रिम विनिमय की प्रथा निकाली है। विदेश में माल भेजनेवाला उस समय के विनिमय के दर के आधार पर विदेशी सिक्के में अपने माल की कीमत टीक कर लेता है। मान लीजिये व्यापारी को माल भेजकर उसकी कीमत पाने में एक मास का अरसा लगता है, इस बीच में विनिमय में घटबढ़ होने की संभावना रहती है। इस घटबढ़ के डर से व्यापारी तुरन्त ही किसी बैंक में कीमत भर कर विदेशी सिक्का ले लेने का बंदोबस्त कर लेता है और इस तरह जोखिम से छुटकारा पा जाता है। इस प्रकार के विनिमय को अग्रिम विनिमय कहते हैं।

Forward Price अग्रिम मूल्य।

Founder's Shares संस्थापक के हिस्से; कम्पनी प्रवर्त्तक के हिस्से। किसी कम्पनी के संस्थापक या उसे उन्नत करने वालों को पुरस्कार के तौर पर कुछ हिस्से दिये जाते हैं, इन्हें Founder's Shares कहते हैं। इन शेअरों पर नफा लेने का अधिकार सब से पीछे आता है। पहले नफा साधारण हिस्सेदारों ही में बाँटा जाता है।

Fractional Currency रेजगारी, रेजगी।

Fraudulent Insolvency माल दबाकर दिवालिया बनना। फरेब की नादारी। धोखे का दिवालियापन।

Fraudulent Note जाली नोट।

Fragmentation of Holdings—छोटे खेतों का दूर दूर होना।

Franchise निर्वाचन करने का अधिकार, मताधिकार।
Adult Franchise बालिग पुरुषों का मताधिकार.
Women Franchise स्त्रियों का मताधिकार।

Free Banking खुली तिजारत; अमेरिका में यह प्रणाली है कि कुछ निश्चित शर्तों पर चाहे जिसको बैंक चलाने का अधिकार दिया जा सकता है। इस तरह की बैंकों द्वारा जारी किये गये नोटों पर सरकार के पास जमानत दाखिल करनी पड़ती है। इस प्रकार से सभी को बैंक खोलने का अधिकार होना ही *Free* Banking कहलाता है।

Free Coinage निःशुल्क मुद्रा निर्माण। बिना किसी शुल्क के सिक्के की ढलाई। स्वतन्त्र सिक्कासाज़ी। सोना या चांदी को या दोनों को टकसाल लेजाकर सिक्का ढलवाई का या मिलावट के धातु आदि का खर्च दिये बिना ही उनका सिक्का ढलवा लेना, आज़ाद सिक्कासाज़ी कहलाता है।

Free Competition अबाधित प्रतिस्पर्धा, अबाधित प्रतिस्पर्धा उसे कहते हैं जिसमें कोई कानूनी रुकावट न हो।

Free Trade अप्रतिबद्ध व्यापार, मुक्त-द्वार व्यापार। अप्रतिबद्ध व्यापार का अर्थ राष्ट्रों के बीच बिलकुल *खुला व्यापार होने देना है। अर्थशास्त्र* की दृष्टि से उस राष्ट्र का अप्रतिबद्ध व्यापार समझा जायगा जोः—

(१) खास खास उद्योग धन्धों पर से कृत्रिम रुकावट हटा देना है।
(२) उद्योग धन्धों में सरकारी सहायता तथा अन्य प्रकार की उत्तेजना देना बन्द कर देता है।
(३) केवल राजस्व के लिये माल पर कर लगाता है।
(४) जहां आयात निर्यात कर लगता है, वहां अपने देश के तैयार माल पर भी कर लगाता है। एक तरह के माल के साथ चाहे वह घर का हो, उपनिवेश का हो या विदेश का हो, एकसा आर्थिक व्यवहार करना ही इस नीति का सार है।

Freezing Point हिमांक; वह तापमान जहां पहुँच कर पानी बर्फ बन जाता है ।

Freight जहाज का किराया ।

Friendly Societies मित्र-मंडलियां; ये पारस्परिक सिद्धान्त पर कायम की हुई बीमा की सोसाइटियां कही जा सकती हैं । ये ऐसे साधन हैं जिनके द्वारा छोटे छोटे सौदागर और मजदूर अपनी बीमारी, बुढापा तथा अन्तिम संस्कार आदि के समय अर्थ-संकट से बच सकते हैं ।

Function of Money द्रव्य का कार्य्य । द्रव्य का प्रयोजन । द्रव्य के मुख्य कार्य्य ये हैं—

(१) विनिमय का माध्यम बनना ।

(२) मूल्य का माप होना, भिन्न प्रकार की लेन देन का परिमाण बनना ।

Fund फंड, कोष ।

Permanent Fund स्थाई कोष ।

Reserve Fund सुरक्षित कोष ।

Sinking Fund कर्ज अदाई कोष, ऋण परिशोध कोष ।

Funded Debt—स्थाई ऋण; किसी स्थाई कार्य्य के लिये लिया हुआ कर्ज । यह कर्ज सुदीर्घ काल के बाद दिया भी जा सकता है और नहीं भी । ऐसी अवस्था में उसका वार्षिक सूद या कुछ मूलधन भी बराबर मिला करता है ।

Funding अलग अलग नाम के कर्ज को एक बड़े कर्ज में मिलाना । इस क़र्ज पर एक निश्चित दर पर सूद दिया जाता है ।

---

## G

Gamble जूआ खेलना, सट्टेबाजी करना ।

Gambling Contracts सट्टाबाजी ।

Garbled Coin छटे हुए सिक्के, विकृत सिक्के ।

Garnishee गारनिशी । इस शब्द का स्पष्टीकरण करना उचित है । यदि अपने कर्जदार के विरुद्ध पाया हुआ फैसला महाजन को असंतोषकारक जँचे और वह कर्ज किसी तीसरे आदमी द्वारा दिलाया गया हो, तो महाजन न्यायालय से उस तीसरे आदमी को नोटिस दिला सकता है कि वह कारण बतावे कि वह कर्ज का देनदार क्यों न होगा । यह तीसरा आदमी गारनिशी और वह नोटिस गारनिशी-आर्डर कहलाता है.

General Acceptance साधारण सिकराई, जो हुँण्डी बिना किसी शर्त के सिकारी जाती है उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.

General Average साधारण औसत.

General Crossing साधारण रेखाङ्कन, वह बैंक के चेक पर किया जाता है. कोई चेक क्रास किया हुआ तब समझा जाता है जब कि चेक पर—

(१) दो समानान्तर तिरछी रेखाओं के बीच "नोट, नेगोशिएबुल" शब्द के साथ या उसके बिना भी "एन्ड कम्पनी" शब्द या इसी का कोई संक्षिप्त रूप लिखा जाता है.

(२) केवल दो समानान्तर तिरछी रेखायें सिर्फ "नॉट नेगोशिएबिल" शब्द के साथ या उसके बिना भी खींची रहती है.

General Endorsement—( हुंडी का ) साधारण बेचान.

General Meeting साधारण बैठक या अधिवेशन.

General Merchant आम सौदागर.

General Order Supplier आज्ञानुसार माल देने वाला.

Gilds समितियां, सहव्यवसायी लोगों का सङ्गठित दल; यह पुराने जमाने की संस्था का नाम है । इसका अर्थ है ऐसी कोई समिति या गोष्ठि जो व्यापारिक या धार्मिक या इसी तरह के अन्य कामों के लिये सङ्गठित की जाती थी ।

Gilt-Edged Bill साहुकारी हुँडी, यह उस हुँडी के लिये काम में लाया जाता है जो बहुत बड़ी साख वाले आदमी द्वारा जारी की गई हो और जिसके नाम जारी की गई हो वह भी बहुत बडा साख वाला हो । इस

तरह की हुँडी का रुपया ठीक समय पर मिलने की पूरी सम्भावना रहती है।

Gilt-Edged Securities सर्वोत्कृष्ट जामिनगिरी, अव्वल दर्जे की जामिनगिरी; बहुत ऊँचे दर्जे की जामिनगिरी जिस का रुपया पाने में किसी तरह का अन्देशा नहीं है।

Gin जीन।

Glacier हिमक्षेत्र।

Glut प्रचुरता, प्राचुर्य, जब बाजार में किसी वस्तु का संग्रह उसकी मांग की अपेक्षा बहुत अधिक हो जाता है तो उसके लिये Glut काम में लाया जाता है।

Glut of Capital पूँजी की प्रचुरता, पूँजी का अतिरेक।

Glut of market बाजार में माल की प्रचुरता।

Go-down गोदाम।

Going-Concern चालू कारबार, कोई कारबार जो पूरी तरह चल रहा हो।

Gold सोना, स्वर्ण।

Gold Bond स्वर्ण बांड।

Gold Certificate स्वर्ण प्रमाणपत्र; संयुक्तराज्य अमेरिका के खजाने द्वारा निकाला हुआ प्रमाणपत्र जो एक प्रकार का कागजी सिक्का होता है। इसके लिये सोना पहले से सुरक्षित रख लिया जाता है क्योंकि उसका भुगतान सोना द्वारा ही होता है।

Gold Coin स्वर्ण मुद्रा, सोने का सिक्का।

Gold Exchange Standard स्वर्ण विनिमय; करेंसी का एक तरीका जिसके अनुसार देश में सोने के सिक्के का चलन नहीं होता पर सरकार विदेशी ऋण चुकाने के लिये सोना काम में लाती है।

Gold Field सोने की खदान।

Gold Points स्वर्णदर।

Gold Premium स्वर्ण बढ़ती. जब कागजी सिक्के का मूल्य उस पर अङ्कित स्वर्ण दामों से कम हो जाता है तब कहा जाता है कि सोना बढ़ती पर है।

Gold Reserve स्वर्ण भन्डार, स्वर्ण कोष।

Gold Reserve Fund स्वर्ण संरक्षित कोष।

Gold Standard स्वर्ण प्रमाण; सिक्कासाजी का एक तरीका जिसके अनुसार मूल्य मापने की वस्तु सोना होता है।

Good Delivery शाहजोग भुगतान, अच्छी भुगतान.

Good Faith नेक नियती

Goods माल, पदार्थ, वस्तुएँ.

Appropriable Goods काम में आने वाला माल

Consumption Goods उपभोग्य पदार्थ

Durable Goods टिकाऊ माल

Economic Goods आर्थिक माल

Material Goods भौतिक पदार्थ

Natural Goods नैसर्गिक वस्तुएं

Non-personal Goods अवैयक्तिक वस्तुएं.

Productive Goods उत्पादक माल

Transferable Goods विनिमय साध्य वस्तुएं

Transient Goods अचिरस्थायी वस्तुएं

Good Will नेकनामी, प्रसिद्धी, ख्याति, शोहरत; मारवाड़ी में इसके लिये "पगड़ी" शब्द काम में लाया जाता है जो एक पारिभाषिक शब्द है और Good Will के भाव को ठीक ठीक व्यक्त करता है. इस शब्द का विशेष स्पष्टीकरण करना आवश्यक है.

जो कारबार बहुत दिनों से चल रहा हो; जिसकी नींव मजबूत पाये पर लगी हो, जिसकी साख की प्रसिद्धी हो; जिसका विश्वास लोगों पर जमा हो; जिसके बहुत से ग्राहक हों, ऐसे कारबार की ख्याति तथा शोहरत हो जाती है। इस अवस्था में इस प्रकार के कारबार को दूसरे के हाथ बेचने पर भी वह ख्याति या शोहरत बनी रहती है और उसके कारण उक्त कारबार के खरीददार को बहुत लाभ पहुँचता है। इसलिये उसे (खरीददार को) इस नाम के प्राप्त करने में खासी रकम देना पड़ती है बस, इसे ही "गुड विल" या "गुड नेम" कहते हैं।

Government Paper सरकारी कर्जपत्र.

Government Promissory Note सरकारी कर्जपत्र.

Government Security सरकारी जामीनगिरी.

Grace, Days of अनुग्रह दिवस; रिआयती दिन (इसके लिये Day शब्द के नीचे देखो).

Grade दर्जा, भेद, क्रम, श्रेणी, प्रकार.

Grading कूंत, जांच, अन्दाजा.

Graduated Tax क्रमशः वर्द्धित आय कर. कर निर्धारण की वह योजना जिसके द्वारा न्यूनतर आमदनी की

अपेक्षा अधिकतर आमदनी पर अधिकतर दर पर कर लगाया जाय.

Grain अनाज, अन्न.

Grain Market अनाज की मण्डी.

Granary अन्न भण्डार.

Grant आर्थिक सहायता, दान, प्रदत्त वस्तु, मंजूरी

Gratis मुफ्त, विना मूल्य.

Gratuity पारितोषिक, इनाम, बख्शिश, उपहार,

Great Hundred एक सौ बीस.

Green Backs ग्रीन बेक्स. यह शब्द उन नोटों के लिये काम में आता है जो अमेरिका के संयुक्त राष्ट्र की सरकार ने पहले पहल ईसवी सन् १८६२ में जारी किये थे. इन नोटों की पीठ पर हरी स्याही से छपाई हुई थी इसलिये इनका ऐसा नाम पड़ा है, यह वहां का चालू सिक्का है.

Green Manure हरा खाद

Gresham's Law ग्रेशम का नियम. सर टॉमस ग्रेशम ने यह सिद्धान्त निकाला था कि खराब सिक्के अच्छे सिक्कों को बाजार से निकाल देते हैं, पर अच्छे सिक्के खराब सिक्कों को नहीं निकाल सकते। जब बाजार में अच्छे और बुरे दोनों तरह के सिक्के चलते हैं, तब लोग अच्छे सिक्कों को गला लेते हैं या जमीन में गाड़ रखते हैं। इस अवस्था में केवल खराब सिक्के ही बाजार में चलते रहते हैं.

Grocer पंसारी.

Gross बारह दर्जन.

Gross कुल.

Gross Earnings कुल आमदनी, समूची आय

Gross Imports कुल आयात.

Gross Interest कुल सूद; कुल सूद जिसमें से वसूली वग़ैरा का खर्च न घटाया गया हो.

Gross Price कुल कीमत.

Gross Profit कुल नफा, एकन्दर नफ़ा.

Gross Produce कुल उपज.

Gross Revenue कुल मालगुजारी, कुल राजस्व जिसमें उत्पादन और वसूली आदि का खर्च न घटाया गया हो.

Groundage लंगर डालने का खर्च.

Ground Rent जमीन का किराया.

Group Wage सामुदायिक मजूरी.

Guarantee गारन्टी, जमानत, प्रति भू, जिम्मा,

Guarantee Fund गैरन्टी फण्ड; यह वह फंड है जो किसी कारोबार के नफे में से जमा किया जाता है और जिसका उद्देश किसी वेजाने हुए आकस्मिक नुकसान की पूर्ति करना है.

Guarantee Society प्रतिभू समिति; वह समिति जो कुछ वार्षिक प्रीमियम की रकम लेकर कारखानदारों को चोरी, जालसाजी और धोकेबाजी के विरुद्ध अपनी गेरंटी देती हैं.

Guarantee Stocks गैरंटी शुदा शेअर या स्टॉक; वे स्टाक जिनके व्याज या व्याज सहित मूल-धन की गैरंटी दी गई हो. गैरंटी शुदा, स्टॉक या शेअर वे हैं जिनका व्याज अगर वह कंपनी देने में असफल हो जाती है जिसने उन्हें जारी किया है तो उनका व्याज वह कंपनी देगी जिसने कुछ प्रीमियम लेकर उनके रखने वालों को गैरंटी दी है.

Guarantor जमानतदार, गैरंटी देने वाला, हामी देने वाला.

Guild व्यापार-समिति.

Guinea गिनी, सोने का सिक्का विशेष.

# H

Haberdasher बिसायती.

Half-Commission Man वह आदमी जो स्टाक के दलालों को काम दिलाता है और इसके बदले में दलालों के कमीशन से कुछ हिस्सा लेता है.

Half-Notes नोट के आधे टुकड़े. कुछ वर्षों के पहले खो जाने की जोखिम से बचने के लिये व्यापारी लोग डाक द्वारा नोटों के आधे आधे टुकड़े भेजते थे। अब नोट के आधे टुकड़े करंसी ऑफिस स्वीकार नहीं करती इससे यह प्रथा बंद हो गई है.

Hall-Mark गुण प्रदर्शक चिह्न.

Hammered शेयर बाजार का दिवालिया सदस्य.

Handicraft दस्तकारी.

Handloom करघा.

Hand-Note रुक्का, चिट्ठी.

Hands मज़दूर.

Handsel साई, बयाना.

Hanse व्यापारी संघ. मध्य और उत्तरीय युरोप के कई व्यापारी-नगरों ने तेरहवीं सदी में अपनी रक्षा के लिये एक संघ बनाया था उसके लिये यह शब्द काम में लाया गया था.

Harbour बंदर.

Harbour Dues बन्दर का शुल्क; वह शुल्क या रकम जो जहाज़ों को बंदर में घुसने के उपलक्ष्य में देना पड़ता है.

Harbour Master बंदर का अधिकारी; वह सरकारी अधिकारी जो बंदर का कार्य्य नियन्त्रित करता है.

Hard Cash नक़द, रोकड़, अंग्रेज़ी में "हार्ड केश" शब्द किसी धातु से बने सिक्के के लिये बोला जाता है। इसके ठीक प्रतिकूल कागज़ी सिक्के के लिये "सौफ्ट मनी" शब्द व्यवहार में आता है। तो भी "हॉर्ड केश" शब्द बैंक नोट, चेक तथा असंदिग्ध मूल्य के अन्य कागज़ात के लिये 'बुकडेट' या "कमर्शियल राईट" शब्द से पार्थक्य दिखलाने के मतलब से बोला जाता है.

Hard Handed Labour अंग मेहनत.

Hardware लोहे आदि का सामान.

Harvest year फसली साल.

Haven बंदरगाह.

Hawker फेरीवाला.

Hedging दोहिरा व्यापार करना; परस्पर विरोधी द्वैध-व्यापार करने की नीति. स्टॉक एक्सचेंज में हेजिंग शब्द का अर्थ है—'दो भिन्न प्रकार के काम में पड़ना'—एक तो स्टॉक एक्सचेंज पर बिक्री करने का काम दूसरा साधारण बाजार में खरीद करने का काम. इस प्रकार का काम कीमत की घट बढ़ से रक्षा पाने का बहुत अच्छा साधन समझा जाता है।

Heritage पैतृक सम्पत्ति.

Higgling of the Market बाजार में सौदा करने का एक तरीका जिसके अनुसार किसी व्यापारिक वस्तु की कीमत या "विनिमय साध्य मूल्य" इस प्रकार बैठाया जाने कि मांग संग्रह के बराबर हो जावे.

High seas अन्तर्राष्ट्रीय कानून के अनुसार समुद्र किनारे वाले हर एक राष्ट्र का तीन मील तक उस समुद्र पर पूर्ण अधिकार रहता है. समुद्र के ऐसे हिस्से को बन्द समुद्र ( Closed Sea ) कहते हैं. इसके बाहर का समुद्र High Seas कहलाता है और वह सब राष्ट्रों के व्यापारी जहाजों के आने जाने के लिये खुला रहता है.

Hire किराया, भाड़ा.

Hirer किरायादार.

Hire-Purchase किराये पर की खरीद; वह वास्तव में खरीद का इकरार नामा है जिसके अनुसार खरीद की कीमत किश्त से चुकाई जाती है। पर असल में खरीद तब तक नहीं होती जब तक कि आखिरी किस्त न चुकाई जाय. इस बीच में वह किस्त खरीदी हुई चीज को इस्तेमाल में लाने के कारण भाड़ा रूप समझी जाती है.

Historical Method ऐतिहासिक पद्धति; अर्थ-शास्त्र को ऐतिहासिक रूप से अध्ययन करने का तरीका.

Historical School ( अर्थशास्त्र का ) ऐतिहासिक मतवाद.

Hoarding संचय करना, जमा करना, गाड़ रखना; किसी

सम्पत्ति को उत्पादन के काम में न लगा कर चुपचाप जमा रखना या गाड़ रखना.

Hoarded Wealth संचित धन, गड़ा हुआ धन.

Holder हुण्डी रखने वाला. किसी हुण्डी, बिल या इसी तरह के भंज सकने लायक कागज का होल्डर वह कहलाता है जिसके अधिकार में वह कागज कानूनी तौर से हो.

Holder in Due Course नियमानुसार हुण्डी रखने वाला.

Holder of a Bill of Exchange हुण्डी रखने वाला.

Holding Company दूसरी कंपनियों के शेअर खरीदने वाली कंपनी. जो कंपनी किसी एक या अधिक कंपनियों के सब या अधिकांश शेअर खरीद कर उसके नियन्त्रण में प्रधानता प्राप्त कर लेती है उसे Holding Company कहते हैं। यहां यह बात ध्यान में रखना चाहिये कि उन कंपनियों के स्वार्थ में इस कंपनी का नियन्त्रण रहने पर भी वे अपना व्यक्तिगत व्यापारिक अस्तित्व बराबर बनाये रखती हैं.

Holdings of Land कृषि कार्य्य के लिये एक कृषक द्वारा ली गई जमीन.

Holding out झूठ मूठ डटे रहना.

Consolidation of Holdings खेतों की चकबन्दी.

Holograph स्वहस्त लिखित.

Holograph Bill स्वलिखित वसीयत नामा; वह वसीयत नामा जिसे वसीयत करने वाला खुद लिखे.

Home Charges होम च्यार्जेस; भारतीय सरकार ब्रिटिश सरकार को सैनिक खर्च के लिये, इण्डिया ऑफिस के मेम्बरों तथा हाई कमिश्नर के वेतन के लिये, भारत से इंग्लैण्ड लौटे हुए सिविलियनों के पेन्शन के लिये तथा इसी प्रकार के और भी बहुत से खर्च के लिये जो रकम ब्रिटिश सरकार को देती है, उसे होम चार्ज कहते हैं.

Home Consumption गृह उपयोग; यह शब्द दो भिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

( १ ) गृह उपयोग शब्द उस माल के सम्बन्ध में बोला जाता है जो उसी देश में खपे जहां वह तैयार किया जाता है.

( २ ) उस विदेशी माल के सम्बन्ध में भी बोला जाता है जो दूसरे देश से आने पर कर चुकाने तक घेरे हुए गोदाम में रखा जाता है.

Home Industries गृह उद्योग; घरेलू उद्योग धन्धे; वे उद्योग धन्धे जो छोटे पाये पर घर ही पर किये जाते हैं.

Home Made स्वदेशी.

Home Office होम ऑफिस; यह लंडन के व्हाईट हाल में स्थित है। यह राज्य के आन्तरिक नियमों और कानूनों का अमल करवाता है.

Home Trade Ship घरू व्यापारी जहाज़.

Homogeneity सजातीयता, समजातित्व.

Honour ( हुण्डी ) सिकारना.

Honour a Bill हुण्डी सिकारना.

Horizontal Combination जब एक ही प्रकार और दर्जे की दो या अधिक कम्पनियाँ या कारबार एक साथ मिल जाते हैं तो उनके इस सम्मेलन को Horizontal combination कहते हैं। यह Vertical combination से प्रतिकूल है.

Horizontal movement एक ही ढंग पर किया गया आन्दोलन.

Horse Power अश्वशक्ति, घोड़े की ताकत; कई वक्त यन्त्र की शक्ति का माप अश्वशक्ति से किया जाता है. जैसा यह कहा जाता है कि अमुक इन्जिन या मोटर की शक्ति इतने घोड़ों की शक्ति के बराबर है.

House Bill घरेलू हुण्डी; किसी कम्पनी या फर्म की अपनी ही शाखाओं पर जारी की हुई हुण्डी.

Hydraulics जलशक्ति विज्ञान.

Hypothecation बंधक; किसी को कोई चीज बन्धक के रूप में देने के अर्थ में इस शब्द का व्यवहार होता है। ऋण के जमानत में दी हुई वस्तु जब ऋण देने वाले के हाथ में न जाकर ऋण लेने वाले के हाथ ही में रह जाती है तब भी इस शब्द का व्यवहार होता है। जब यह वस्तु ऋणदाता के हाथ में दी जाती है तो Pawn शब्द इस्तमाल किया जाता है.

I

Ideal Money आदर्श सिक्का, आदर्श मुद्रा.
Illegal Contracts गैर कानूनी ठेका या इकरारनामा. जो इकरारनामा कानून के खिलाफ़ है उसको अमल में लाने के लिये कोई अदालत जोर नहीं डाल सकती.
Immediate Annuity तात्कालिक वृत्ति; यह खरीद पूरी होने के छः मास बाद से आरम्भ होती है और मृत्यु तक चलती रहती है.
Immaterial Capital अभौतिक पूंजी. अर्थ शास्त्र में अभौतिक पूंजी के अन्दर मस्तिष्क की योग्यता, शारीरिक बल और व्यापार की निपुणता आदि आती है जो आमदनी का जरिया बनायी जा सकती है.
Immaterial Wealth अभौतिक सम्पत्ति; मनुष्य की शारीरिक और मस्तिष्क शक्ति जिनके व्यवहार से नफा उठाया जा सकता है अर्थ शास्त्र में अभौतिक पूंजी कहलाती है.
Immediate Delivery हुण्डी की तात्कालिक भुगतान.
Immediate Parties निकटस्थ पार्टी; यह शब्द हुण्डी के व्यवहार में काम आता है. इसका मतलब उन लोगों से है जो हुण्डी के व्यवहार में निकटस्थ सम्बन्ध रखते हैं; जैसे, हुण्डी जारी करने वाले और उसे स्वीकार करने वाले आदि.
Immigrant आवासी, दूसरे देश से आया हुआ मनुष्य.
Immoral Contract अनैतिक इकरारनामा.
Immovables स्थावर या अचल वस्तुएँ; इस शब्द का प्रधान अर्थ है;—भूमि, मकान आदि अचल सम्पत्ति पर इसका गौण अर्थ है अचल सम्पत्ति पर का अधिकार.
Imperfect Entry अपूरी नोंध; यह शब्द जहाजी व्यवहार में काम आता है। इसका अर्थ है निर्यातकों द्वारा महसूल ठीक दर्ज न होने पर जहाज के मालिक द्वारा महसूल का दर्ज होना, जिससे माल उतारने का काम प्रारम्भ हो सके.
Imperial Bank शाही बैंक; वह बैंक जिसके लेन देन के व्यवहार पर सरकार का नियन्त्रण रहता है.
Imperial Legislative Council केन्द्रीय व्यवस्थापक सभा.
Imperial Preference शाही तरजीह; साम्राज्यिक पक्षपात; वह पद्धति जिसमें ब्रिटिश साम्राज्य के अन्तर्गत उत्पन्न या बने हुए माल को सायर महसूल आदि की विशेष रिआयत दी जाती है। इस पद्धति में ब्रिटिश उपनिवेश और भारतवर्ष के बाजारों में इंगलैण्ड के बने हुए माल की विशेष खपत के लिये जापान आदि दूसरे देशों के माल पर भारी से भारी कर बैठाया जाता है जिससे कि उन देशों का माल इंग्लैण्ड के माल से सस्ता न पड़ सके और इंग्लैण्ड को कड़ी स्पर्धा का सामना न करना पड़े. जिस नीति के वश होकर यह कार्य किया जाता है उसे Imperial Preference कहते हैं.
Impersonal Account बही खाता, अवैयक्तिक खाता, वस्तुगत खाता; बही खाते का वह हिसाब जिसका सम्बन्ध वस्तुओं से होता है, व्यक्तियों से नहीं, जैसे नकद हिसाब, माल का हिसाब, पुस्तक खाता आदि आदि.
Import आयात.
Import Duty आयात कर, महसूल दरआमद, विदेश से आये हुए माल पर लगाया गया कर.
Import List आयात माल की सूचि.
Import Trade आयात व्यापार.
Importation आयात; एक देश में दूसरे देश से माल लाना.
Importer माल मंगाने वाला व्यापारी; वह व्यापारी जो अन्य देशों से माल मंगवाता है.
Imports आयात कर; वह कर जो आने वाले माल पर लगाया जाता है.
Impound जब न्याय के लिये यह आवश्यक समझा जावे कि कोई दस्तावेज जो किसी मुकदमे की जांच में काम आये हुए हों, रोक लिये जायें और उनकी सरकारी कानूनी अफसर से जांच करवाई जावे तो ऐसा करना "इमपाउन्ड" कहलाता है.
Imprest money पेशगी दिया हुआ द्रव्य.
Improved Ground Rent संवर्द्धित भूमिकर; जब कर लेकर कोई जमीन दी जाती है तो वह कर भूमिकर कहलाता है। अगर जमीन लेनेवाला आदमी उस भूमि पर मकान बनवाये तो जमीन का मूल्य बढ़ जायगा। इस बढ़े हुए मूल्य पर अगर वह आदमी उस जमीन

को दूसरों के हाथ बेचे तो वह मूल्य संवर्द्धित मूल्य कहलायगा.

Improvement Trust नगरोन्नति कारिणी समिति

In Bond जमानत में; जब कोई माल विदेश से आता है तो माल मंगानेवाले अकसर ऐसा करते हैं कि वे तुरन्त कर चुकाकर माल हस्तगत नहीं करते। जब उन्हें माल की ज़रूरत होती है तब वे कर देकर माल पर कब्जा कर लेते हैं। इस बीच में कर चुकाने तक सरकार उस माल को एक जगह जमा कर रखती है। इसे अंग्रेजी में माल को "बांड" में रखना कहते हैं। यह रिवाज़ इंग्लैण्ड आदि पाश्चात्य देशों में है, भारतवर्ष में नहीं.

Incapacity Benefits असमर्थता के लाभ.

In Case of need "आवश्यकता पड़ने पर". हुण्डी निकालनेवाला या हुण्डी सकारनेवाला जामिन के तौर पर किसी आदमी का नाम उस पर दर्ज कर देता है जो रेफरी कहलाता है। अगर हुण्डी को कोई स्वीकार नहीं करे तो इसके लिये रेफरी जिम्मेवार होता है.

Incidence of Taxation कर भार, कर का बोझ.

In Clearing यह शब्द क्लीयरिंग हाऊस के सम्बन्ध में व्यवहृत होता है। जब एक बैंक दूसरे बैंक के साथ चेकों का परिवर्तन करता है तो जो चेक लिया जाता है उसके लिये "इनक्लीरिंग" और जो दिया जाता है उसके लिये "आउटक्लीरिंग" शब्द काम में लाया जाता है.

Income आमदनी, आय.

Income per Capita प्रति व्यक्ति आय.

Income Psychic मानसिक आय

National Income राष्ट्रीय आय.

Net Income असल आमदनी.

Income Tax आयकर, सरकार द्वारा आमदनी पर लगाया गया कर.

Incoming Tenant. नया किसान.

Inconsistent असंगत, सामञ्जस्य रहित.

Inconvertible Notes अपरिवर्तनशील नोट.

Inconvertible Paper Currency अविनिमय साध्य कागज़ी सिक्का.

Inconvertible Paper Money यह वह कागजी सिक्का है जो उस पर लिखी कीमत के अनुसार नहीं भुनाया जा सकता. यह अविनिमय साध्य कागजी सिक्का है और बाजार में अक्सर इसका भाव इसके अङ्कित मूल्य से कम रहता है.

Incorporation of Companies कंपनी का संस्थापन. इङ्गलैण्ड में कंपनी की संस्थापना पार्लियामेन्ट के विशेष एक्ट, शाही अधिकारपत्र या कंपनी एक्ट के अनुसार होती है. जब कंपनी एक्ट के अनुसार इसकी संस्थापना होती है तब कई तरह के कानूनी काम अदा करने पड़ते हैं—जैसे मेमोरेन्डम ऑफ् एसोसियेशन का रजिस्ट्री कराना, Articles का रजिस्ट्री कराना आदि. इसके बाद जाइन्ट स्टाक कंपनी का रजिस्ट्रार कंपनी के संस्थापन का सार्टिफिकेट जारी करता है.

Incorporal Property अभौतिक माल; अपार्थिव वस्तु; वह माल या जायदाद जिसका कोई भौतिक रूप न हो; जैसे, देन, पावना आदि. इसके विपरीत वह माल या जायदाद जिसका कोई भौतिक रूप है (जैसे रुपया पैसा या इसी प्रकार की कोई दृश्य वस्तु) उसे Corporal Property कहते हैं,

Increasing Return, Law of (See Law of Increasing Return)

Increment वृद्धि, तरक्की.

Unearned Increment विना प्रयास वृद्धि.

Incumbrance ऋण भार; अनुपार्जित वृद्धि; वह वृद्धि जो विना कमाई के होती है.

Indebtedness कर्जदारी, ऋण ग्रस्तता.

Indebtedness of Agriculturist किसानों की कर्ज़दारी, कृषकों की ऋण ग्रस्तता.

Indemnity क्षति पूर्ति, हर्जाना.

Indemnity Bill क्षति पूरक हुंडी.

Indemnity Bond क्षति पूरक दस्तावेज, तमस्सुक हर्जाना.

Indemnity Insurance क्षति पूरक बीमा, हर्जाने का बीमा। यह बीमा की एक प्रकार की शाखा है। इसमें बीमा कराये हुए मनुष्य को किसी खास विशिष्ट नुकसान के लिये क्षति पूर्ति के रूप में कुछ विशिष्ट रकम मिलती है.

इस रकम का परिमाण नुकसान पर निर्भर करता है.

(२) अगर किसी वस्तु का बीमा कराया जावे और वह किसी संयोग से नष्ट हो जाय तो बीमा कंपनी को उस क्षति की बीमा के अनुसार पूर्ति करना पड़ती है.

Principle of Indemnity क्षतिपूर्ति का सिद्धान्त.

Indent माल का ऑर्डर; यह माल के ऑर्डर का व्यापारिक नाम है, जो विदेशों में अपने एजेन्ट या आढ़तिये के पास भेजा जाता है. इसमें माल की सूचि, कीमत, तादाद, परिमाण आदि विगत लिखी रहती है.

Indentures इकरारनामा, अङ्गीकार पत्र; दो या अधिक आदमियों के बीच का एक प्रकार का इकरारनामा.

Indentured Cooly प्रतिज्ञाबद्ध कुली, शर्तबन्द कुली.

Indentured Emigration प्रतिज्ञाबद्ध प्रवास.

Indestructibility अक्षयता, अविनाशता, चिरस्थायित्व, नष्ट न हो सकने की शक्ति। अच्छे द्रव्यों का यह एक गुण है कि ये आसानी से नष्ट नहीं होते हैं। सोना और चांदी में यह गुण कुछ हद तक पाया जाता है.

Index ग्रंथ सूचि.

Index Number सूचि-संख्या. नुमाइन्दा अदद्. इन्डेक्स नंबर दिखलाता है कि द्रव्य की क्रयशक्ति अथवा वस्तुओं की कीमत किस प्रकार समय समय पर जुदा जुदा होती है. कुछ प्रमुख व्यापारिक वस्तुएं चुन ली जाती हैं और कुछ वर्षों की उनकी कीमत उनके सामने लिखली जाती है। इसके बाद कोई खास वर्ष तुलना के लिये ले लिया जाता है और उस वर्ष की कीमत एक सौ मान कर फिर उसी हिसाब से अन्य वर्षों की कीमत भी जोड़ ली जाती है। इस प्रकार आसानी से तुलना की जा सकती है कि किस वर्ष द्रव्य की क्रयशक्ति कैसी थी। जिस वर्ष जितना ही अधिक नंबर होता है उस वर्ष द्रव्य का मूल्य उतना ही कम समझा जाता है.

India Council Bill & Draft भारत मन्त्री द्वारा जारी की हुई हुण्डी. विलायत में इण्डिया कौन्सिल भारत सम्बन्धी कार्यों को सञ्चालित या नियन्त्रित करने के लिये नियुक्त है. भारत का राजस्व दोनों (इंग्लैण्ड और भारत) सरकार की अर्थनीति से प्रभावित होता है। इसलिये रुपये के मूल्य सम्बन्धी घटबढ़ को रोकने के लिये इण्डिया कौन्सिल हुण्डी या ड्राफ्ट जारी करती है, जिनका बेचान ब्रिटिश सिक्कों में होता है और जिनकी भुगतान भारतीय बड़ी बैंकों में यहां के सिक्कों से होती है.

Indifference, Law of-(See Law of Indifference)

Indirect Exchange अप्रत्यक्ष विनिमय. जब विनिमय सम्बन्धी व्यवहार दो राष्ट्रों में सीधा न होकर किसी तीसरे राष्ट्र के मार्फत होता है तब उसे Indirect Exchange कहते हैं.

Indirect Tax अप्रत्यक्ष कर. मोटे तौर से उस कर को अप्रत्यक्ष कर कहेंगे जो उन लोगों से लिया जाता है जो वास्तव में उसके देनदार नहीं है; जैसे शराब आदि पर लगाया जानेवाला कर. यह कर वसूल तो ठेकेदार से किया जाता है, पर वास्तव में इसके देनेवाले ग्राहक हैं क्योंकि ठेकेदार तो माल पर कीमत बढ़ाकर ग्राहकों से वसूल कर लेता है. यही बात कपड़े आदि के व्यापारियों पर भी लागू होती है.

Indirect Utility अप्रत्यक्ष उपयोगिता. उपयोगिता दो प्रकार की होती है—प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष. जिससे प्रत्यक्ष रूप से हमारी इच्छा पूरी होसके वह प्रत्यक्ष उपयोगी वस्तु है, जैसे भोजन। परन्तु जो वस्तु अप्रत्यक्ष रूप से हमारी इच्छा की पूर्ति करे अर्थात् जिसका परिवर्तन कर हम प्रत्यक्ष वस्तु प्राप्त कर सकें वह अप्रत्यक्ष उपयोगी वस्तु होगी.

Individualism वैयक्तिकवाद. वह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि देश के उद्योगधन्धों का प्रबन्ध सरकार के हाथ में न रहकर बिलकुल व्यक्तियों के हाथ ही में रहे और सरकार का काम देश में केवल शान्ति सुव्यवस्था बनाये रखने का हो.

Individual Wealth वैयक्तिक सम्पत्ति.

Indorse (Endorse देखो)

Indorsee (Endorsee देखो).

Indorsement (Endorsement देखो)

Indorser (Endorser देखो).

Inductive Method व्याप्तिमूलक प्रणाली; बहुत सी निर्दिष्ट बातों की जाँचकर किसी साधारण समस्या को हल करने की प्रणाली। इसका प्रतिकूल शब्द Deductive Method है। जब अर्थशास्त्र में इस शब्द का प्रयोग होता है तो उसका अर्थ होता है—वह प्रणाली जिसके द्वारा वैज्ञानिक मूल्य की सत्यता प्राप्त की जाती है जो पूर्व ज्ञात सिद्धान्त से तुरन्त निर्णयोपयोगी नहीं होती.

Industrial औद्योगिक, उद्योग धन्धा सम्बन्धी.

Industrial Colonies औद्योगिक उपनिवेश.

Industrial Committee औद्योगिक समिति.

Industrial Conference औद्योगिक सम्मेलन.

Industrial Courts औद्योगिक न्यायालय.

Industrial Crises औद्योगिक संकट.

Industrial Democracy औद्योगिक जन तन्त्र.

Industrial Depression औद्योगिक मन्दी.

Industrial Education औद्योगिक शिक्षा.

Industrial Efficiency औद्योगिक क्षमता.

Industrial Expansion औद्योगिक विस्तार.

Industrial Fatigue औद्योगिक थकावट.

Industrial Fluctuation औद्योगिक घट बढ़.

Industrial Insurance औद्योगिक बीमा.

Industrial Organization औद्योगिक सङ्गठन.

Industrial Revolution औद्योगिक क्रान्ति. अठारहवीं शताब्दी में मशीनरी के प्रचार से इंग्लैण्ड में कृषि और उद्योग धन्धों के सम्बन्ध में जो बड़े बड़े परिवर्तन हुए थे, वह औद्योगिक क्रान्ति के नाम से मशहूर हैं.

Industrial Syndicate औद्योगिक संघ.

Industrial Welfare Work औद्योगिक श्रमी, सुधार कार्य.

Industrialism उद्योगवाद.

Industries उद्योग धन्धे.

Industries, Co-ordination of—उद्योग धन्धों का सम्बन्द्धकरण.

Industries, Infant—अल्पवयस्क या प्रारम्भिक उद्योग.

Industries, Organization of उद्योग धन्धों का संगठन.

Industries, Captain of—उद्योग धन्धों के सञ्चालक.

Inefficient Balance अपर्य्याप्त बाकी.

Inertia जड़तत्व, गतिहीनता.

Inequality of wealth सम्पत्ति की असमानता.

Inflation प्रसार, कारबार के लिये जितने सिक्के चलाने की जरूरत होती है उससे अधिक चल जाने के कारण चीजों की कीमत बढ़ जाती है और साथ साथ रुपयों का मूल्य घट जाता है। अपरिवर्तनशील कागजी सिक्कों के अधिक चल जाने से कीमत का बढ़ना ही Inflation कहलाता है.

Inflation of Currency करेन्सी प्रसार.

Ingot धातुपिण्ड, सोने चांदी आदि की ईंट.

Inheritance उत्तराधिकार, पैतृक सम्पत्ति; बाप दादों से मिली हुई सम्पत्ति या जायदाद.

Inhabited House Duty निवास गृह कर; वह कर जो रहने के घर पर लगाया जाता है.

Initials संक्षिप्त हस्ताक्षर.

Injunction निषेधाज्ञा, मनाई का हुक्म, अधिकारी की सीमा उलंघन करने या दुरुपयोग करने आदि के सम्बन्ध में निकाली हुई निषेधाज्ञा.

Inland Bill of Exchange देशी हुण्डी; एक ही देश के अन्दर जारी होने वाली तथा सिकरने वाली हुण्डी.

Inland Money Order देश ही के अन्दर भेजा जाने वाला मनी ऑर्डर.

Inland Navigation स्वदेश में नौका संचालन.

Inland Revenue देश की मालगुजारी.

Inland Telegram देश ही के अन्दर भेजा जाने वाला तार.

Insatiable Wants अतृप्य आवश्यकताएं.

किसी खास हद तक मनुष्य की प्रत्येक आवश्यकता पूरी हो सकती है, पर सब आवश्यकताएं पूरी नहीं हो सकतीं क्योंकि जहां एक आवश्यकता पूरी होती है दूसरी तुरन्त खड़ी हो जाती है. इस प्रकार

पूरी न होने वाली आवश्यकता को Insatiable Want कहते हैं.

Inscribed Stock दर्ज किया हुआ स्टॉक; वह स्टाक जिसके लिये उसके अधिकारी को कोई सार्टिफिकेट नहीं दिया गया हो, पर स्टाक का प्रबन्ध रखने वाले बैंक के रजिस्टर में उनके नाम और स्टाक की तादाद दर्ज हो.

Insecurity of Life and Property जानमाल का खतरा.

Insolvency दिवाला.

Insolvency Act दिवाला सम्बन्धी कानून.

Insolvency Court दिवालिया कोर्ट.

Insolvent दिवालिया; वह आदमी जो अपना ऋण चुकाने में असमर्थ हो जाता है.

Inspecting Order जांच हुक्म, परिदर्शन आज्ञापत्र, अगर किसी का कोई माल जहाज के घाट पर पड़ा हो और उसका कोई ग्राहक उसे देखना चाहे तो माल वाला उसे देखने का एक आज्ञापत्र देता है। इस आज्ञापत्र को लेकर जब वह ग्राहक माल के पास जाता है तो वहां का सुप्रिन्टेन्डेन्ट उसे माल देखने देता है और जरूरत पड़ने पर उसकी बानगी भी लेने देता है। इसे ही जाँच हुक्म या परिदर्शन आज्ञापत्र कहते हैं.

Instalment किस्त; ऋण चुकाने का वह ढंग जिसमें सब रुपया एक बारगी न दिया जाय, बल्कि उसके कई भाग करके प्रत्येक भाग के चुकाने के लिये अलग-अलग समय निश्चित किया जाय

Instrument हुँडी, पुर्जा, अधिकार पत्र, औजार; यह शब्द चेक, हुँडी, दस्तावेज या दूसरे ऐसे काग़ज़ात के लिये व्यवहार किया जाता है जिनके जरिये कोई अधिकार या इकरार जाहिर किया जा सके.

Instrumental Capital सहायक पूँजी.

Insurance बीमा.

Insurance Broker बीमा दलाल.

Insurance Certificate बीमा सार्टीफिकेट, बीमा का प्रमाण पत्र.

Insurance Charge बीमा खर्च.

Insurance, Compulsory अनिवार्य बीमा

Insurance Grant बीमा फन्ड से दी हुई रकम.

Insurance, National राष्ट्रीय बीमा.

Insurance Premium बीमा का प्रीमियम.

Insurance Policy बीमा पत्र; बीमा योजना; एक प्रकार की तहरीर जिसके द्वारा बीमा का इकरारनामा किया जाता है या किया जाना मंजूर होता है। दूसरे शब्दों में यों कह लीजिये कि पालिसी किसी बीमा कम्पनी के साथ किये हुये इकरार नामे का सबूत है.

Insurance Policy, Automatic Non-Forfeiture—स्वतः चालू प्रथा.

Insurance Policy, Extended—बीमे का समय बढ़ाने की सुविधा.

Insurance Policy, Free Paid up—चुकता बीमा.

Insurance Policy, Guaranteed Family कुटुम्ब का प्रायन्धिक बीमा.

Insurance Policy Holder's Privilege—पालिसीदारों का प्रबन्ध में अधिकार.

Insurance Policy, Joint Family—संयुक्त बीमा.

Insurance Policy, Revival of Lapsed-डूबी हुई पॉलिसी का पुनरुद्धार.

Insurance Policy, Whole Life-आजीवन बीमा.

Intangible Assets अभौतिक लेनी; किसी कम्पनी या फर्म का वह पावना जो किसी व्यापारिक वस्तु के रूप में नहीं रहता; जैसे किसी कम्पनी का नाम या प्रसिद्धि.

Intensity of Demand मांग की प्रबलता.

Intensity of Supply पूर्ति की प्रबलता.

Intensive Cultivation गहरी खेती, श्रमपूँजी प्रधान खेती, कृषि की वह पद्धति जिसमें निर्धारित क्षेत्र-फल वाली भूमि में श्रम और पूँजी की बहुत सी इकाइयों का उपयोग किया जाता है। यह विधि अक्सर उन स्थानों में काम में लाई जाती है जहां श्रम और पूँजी की तुलना में भूमि अधिक मंहगी है.

Inter-Bours Securities अन्तर्राष्ट्रीय जामिनगिरियां. इनकी खरीद विनिमय की निश्चित दर पर होती है।

फलतः वे करीब एक ही मूल्य पर भिन्न भिन्न देशों में खरीदी और वेची जा सकती है.

Interest सूद, ब्याज.

Interest, Compound—चक्रवृद्धि ब्याज.

Interest, Landed—भूमि सम्बन्धी स्वार्थ.

Net Interest असल ब्याज, असल सूद.

Simple Interest सादा ब्याज.

Vested Interest विनियुक्त स्वार्थ.

Interest Warrant सूद पत्र; यह डिबेंचर, स्टाक और इसी प्रकार की सिक्यूरिटी का सूद चुकाने का हुक्मनामा है। इसी प्रकार डिविडेन्ड वारंट वह हुक्मनामा है जो किसी कंपनी के नफे में से हिस्सेदारों को उनके हिस्सों के अनुसार लाभांश बाटने के लिये निकाला जाता है.

Interim Dividend मध्यवर्ती लाभांश; जब किसी जाइन्ट कम्पनी को लाभांश वितरण करना होता है तो पहले आम तौर पर साधारण सभा में इसकी स्वीकृति ले ली जाती है। लेकिन अगर साधारण सभा के वाद के लाभ का अंश वितरण करना होता है तो डायरेक्टर गण अपने अधिकार में इसकी स्वीकृति दे देते हैं। साधारण सभा पीछे से इसे मंजूर कर लेती है। यही वीच के समय में वितरण किया हुआ लाभांश Interim Dividend अर्थात् मध्यवर्ती लाभांश कहलाता है.

Interim Receiver किसी के दिवालिया होने पर वसूली का हुक्मनामा निकालने के पहले कोई व्यक्ति उसका पावना वसूल करने के लिये नियुक्त किया जाता है वही Interim Receiver कहलाता है.

Internal Economics घर का सुसङ्गठन और सुव्यवस्था.

Internal Trade भीतरी व्यापार; देश का देश में ही होने वाला व्यापार.

International Bimetallism अन्तर्राष्टीय द्वि धातु मुद्रा चलन; अन्तर्राष्ट्रीय द्विधातु मुद्रा चलन का यह अभिप्राय है कि संसार के सभी देशों को विभिन्न धातुओं—खासकर सोना और चांदी—के वीच विनिमय का केवल एक सम्बन्ध निश्चित कर लेना चाहिये जिससे किसी एक देश के चांदी के सिक्के किसी दूसरे देश के सोने के सिक्के के साथ सदा एक ही सम्बन्ध रख सकें। १९ वीं शताब्दी के पिछले भाग में अन्तर्राष्ट्रीय द्विधातु मुद्राचलन कायम करने का विचार आमतौर से था, पर अब यह छोड़ दिया गया है.

Internal Coinage अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रावाद; अन्तर्राष्ट्रीय सिक्कासाजी; विभिन्न देशों से आये हुए मालों की कीमत की तुलना करने में जो कठिनाइयां होती हैं उन्हें दूर करने के लिये तथा सारे सभ्य संसार के वास्ते सिर्फ एक ही मूल्य का माप रखने के उद्देश से एक अन्तर्राष्ट्रीय सिक्का कायम करने का विचार हुआ था। यह विचार पहले पहल १८५१ ईसवी में लंदन में हुआ था, पर अब वह व्यवहार में आने लायक नहीं समझा जाता है.

International Securities ( See Inter Bourse Securities )

International Trade अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार; विभिन्न देशों के बीच होने वाला व्यापार.

International Value धात्विक मूल्य, असली मूल्य.

Introduction प्रस्तावना, भूमिका, परिचयपत्र.

Inundation canal बरसाती नहर; वह नहर जिसमें थोड़े समय के लिए बाढ़ और वर्षा से पानी आता है.

Invention आविष्कार, इजाद.

Inventory सुचि, फहरिस्त, झड़ती, फर्दमाल बिक्री.

Inverse Proportion प्रतिकूल अनुपात.

Invested Capital लगाई हुई पूँजी.

Investment पूँजी लगाना.

Invisible Exports अदृश्य निर्यात; किसी देश के निर्यात माल के अन्दर किसी प्रकार की सेवा या काम के लिये दिये हुये रुपये भी आजाते हैं। ये ही अदृश्य निर्यात कहलाते हैं. इसके अन्दर भाड़ा, बीमा का प्रीमियम, कर्ज का सूद और लागत आदि भी गिने जाते हैं।

Invisible Imports अदृश्य आयात.

Invoice बीजक.

Iron Law of Wages मजूरी का लोह नियम. यह शब्द पुराने अर्थशास्त्रियों के इस सिद्धान्त के सम्बन्ध में बोला जाता है कि वेतन चाहे किसी समय में कितना ऊँचा क्यों न होजाय, वह हमेशा नीचे की

ओर आकर जीविका भर के लिये रह जाता है; अर्थात् आगे चल कर जन समुद को सिर्फ उतना ही मिलता है जितना उनके जीवन निर्वाह के लिये जरूरी होता है. अब यह सिद्धान्त माना नहीं जाता है.

Irredeemable Debenture न चुकाया जाने वाला डिबेंचर. यह वह डिबेंचर है जिसमें मूलधन पाने का नियम नहीं रहता। इसमें केवल मात्र सूद दिया जाता है। यह एक तरह से चिरस्थायी वृत्ति के समान है.

Irredeemable Debt न चुकाया जाने वाला कर्ज.

Irredeemable Stock अपरिवर्तनीय स्टाक, यह वह स्टाक है जिसके लिये स्टाक जारी करने वाले को लगाये गये रुपयों को लौटाने का कोई दायित्व नहीं रहता.

Irrigation आबपाशी, सिंचाई.

Canal Irrigation नहर की सिंचाई.

Irrigation Project सिंचाई की योजना.

Issue जारी करना, बांटना.

Issued Capital जारी की हुई पूँजी; निर्धारित पूँजी का वह अंश जिसे डाइरेक्टरों ने जारी किया है और जिसे हिस्सेदारों ने ले लिया है.

---

## J

Jettison यह शब्द जहाज के व्यवहार में काम आता है और इसका अर्थ है—समुद में जहाज के खतरे में पड़ने पर उसे हलका करने के लिये उस पर का माल बाहर फेंकने का काम। इस काम के अन्दर जहाज का मस्तूल, रस्सा तथा अन्य हिस्सों का काटना भी है जिससे जहाज सुरक्षित हो सके.

Jobber खरीद बिक्री करने वाला, बाजार में स्टाक और शेयर आदि की खरीद बिक्री करने वाला.

Jobber's Turn माध्यमिक लाभ, वह माध्यमिक लाभ जिसके लिये जॉबर खरीदी और बिक्री करता है.

जैसे वह कोई स्टाक ९८$\frac{1}{4}$ में खरीदता है और ९८$\frac{3}{4}$ में बेचता है तो $\frac{1}{2}$ प्रति सैकड़ा उसको नफा हुआ। यही Turn कहलाता है.

Joint Account सम्मिलित हिसाब.

इसके दो अर्थ हैं:—

(१) जब दो या अधिक आदमी किसी कारबार में एक साथ पूँजी लगाते हैं और उसके नफे नुकसान को एक साथ उठाते हैं तो उनका हिसाब सम्मिलित हिसाब कहलाता है।

(२) बैंक के व्यवहार में सम्मिलित हिसाब वह कहलाता है जो दो या अधिक आदमियों के नाम पर खोला गया हो.

Joint Adventure सम्मिलित कारबार. वह कारबार जिसमें दो या अधिक आदमी सम्मिलित हों.

Joint and Several Liability सम्मिलित या विभिन्न दायित्व. जब किसी कारबार में दो या अधिक व्यक्ति अपने को सम्मिलित रूप से और विभिन्न रूप से दोनों तरह बंधा हुआ घोषित करते हैं तो इसका मतलब यह होता है कि सम्मिलित कामों में वे सभी अपने को दायी मानते हैं और साथ ही अलग अलग कामों में वे अपने को अलग अलग एक एक के लिये दायी मानते हैं.

Joint Capital सम्मिलित पूँजी. जब किसी कारोबार में दो या अधिक मनुष्यों की पूँजी लगती है तो उस पूँजी को सम्मिलित पूँजी कहते हैं.

Joint Demand सम्मिलित मांग. जब दो या इससे अधिक मनुष्य किसी वस्तु की मांग करते हैं तो उसे सम्मिलित मांग कहते हैं.

Joint Family सम्मिलित कुटुम्ब; जिस कुटुम्ब में परिवार के लोग एक साथ रहते हैं उसे सम्मिलित कुटुम्ब कहते हैं.

Joint Family System सम्मिलित कुटुम्ब प्रथा.

Joint Life Annuity सम्मिलित आजीवन वार्षिक वृत्ति.

Joint Ownership सम्मिलित अधिकार, सम्मिलित स्वामित्व, जब दो या अधिक आदमियों का किसी जायदाद या सम्पत्ति पर सम्मिलित अधिकार रहता है तब उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.

Joint Product सम्मिलित उत्पत्ति; सम्मिलित पैदावार. जब दो या अधिक चीजें एकही क्रिया द्वारा पैदा की जाती हैं और उनके पैदा करने का खर्च भी एक ही होता है–अर्थात् जितना एक के पैदा करने में खर्च होता है उतना ही सबके पैदा करने में होता है—तो वे चीजें Joint Product याने सम्मिलित पैदावार समझी जाती हैं; जैसे चमड़ा और मांस, गेहूँ और भूसा.

Joint Stock सम्मिलित स्टाक. जब किसी स्टाक पर कई आदमियों का अधिकार रहता है तो वह जाइन्ट स्टाक कहलाता है.

Joint Stock Bank सम्मिलित पूँजी बैंक

Joint Stock Company जाइन्ट स्टाक कम्पनी. जाईन्ट स्टाक कंपनी दो तरह की होती हैं. एक बेरजिस्टरी शुदा और दूसरी रजिस्टरी शुदा। बेरजिस्टरीशुदा कंपनी का इन दिनों कोई मूल्य नहीं है। रजिस्टरी की हुई जाइन्ट स्टाक कंपनी वह है जिसमें सात या उससे अधिक मेम्बर हों और जिसमें कोई निश्चित पूँजी की रकम हो, जो हिस्सेदारों में बटी हो और जिसके मेम्बर केवल उसके हिस्सेदार ही हो सकते हों, दूसरे नहीं.

Joint Supply सम्मिलित पूर्ति, सम्मिलित संग्रह; एक ही जरिये से भिन्न चीजों का आना सम्मिलित पूर्ति कहलाती है.

Joint Tenants सम्मिलित काश्तकार; जब किसी जमीन पर दो या अधिक काश्तकारों का अधिकार हो तो वे काश्तकार सम्मिलित काश्तकार कहलावेंगे.

Jointure स्त्रीधन; यौतुक. जब कोई जायदाद स्त्री के हाथ करदी गई हो और उसके पति के मरने के बाद भी वही उसकी अधिकारिणी हो तो वह जायदाद Jointure याने स्त्रीधन कहलायगी.

Journal रोजनामा; वहीखाता में यह वह खाता है जिसमें प्रतिदिन का लेनदेन सिलसिले वार लिखा जाता है.

Journeyman कारीगर, दस्तकार, यह शब्द अब उस कारीगर या शिल्पी के लिये बोला जाता है जो पहले कुछ काल तक कारखाने में काम सीखता रहा हो पर पीछे निश्चित मजूरी पर सुदक्ष आदमी की तरह काम कर रहा हो। पहले यह शब्द दैनिक मजदूर के लिए व्यवहृत होता था.

Judgment Debtor वह आदमी जिसे न्यायालयने कर्ज चुकाने का आदेश दिया हो.

Jungle Market जंगल बाजार; स्टाक एक्सचेंज का वह भाग जिसमें पश्चिमीय अफ्रीका की खानों का हिस्सा खरीदा और बेचा जाता है.

Juvenile Employment बालश्रम. कई देशों में ऐसा कानून है कि १४ वर्ष से कम उम्र का बालक फेक्टरी में काम नहीं कर सकता. १४ वर्ष से १८ वर्ष तक के मनुष्य "नवयुवक" मजदूर कहलाते हैं और इनके लिये कुछ विशेष नियम रखे गये हैं। यह बात पाश्चात्य देशों की है.

---

# K

Keel (१) जहाज के नीचे का हिस्सा (२) एक प्रकार का कोयले का तोल विशेष, जिसका वजन लगभग बीस टन होता है.

Keelage जहाज कर; बंदरगाह के अंदर आने वाले प्रत्येक जहाज पर लगाया जाने वाला कर.

Keep House घर में घुसकर बैठना; जब कर्जदार घर में घुसकर बैठ जाता है और अपने देनदारों से नहीं मिलता तब Keep House शब्द का प्रयोग किया जाता है.

Key Industries आधारभूत उद्योग धन्धे. वे उद्योग धन्धे जिन पर दूसरे उद्योग धन्धों की सफलता निर्भर करती है.

Kind, Payment in—वस्तु रूप में भुगतान.

Kite सिफारिशी हुण्डी.

Kite Flying सिफारिशी हुण्डी लिखना.

# L

Labour मजदूरी, श्रम, मेहनत, श्रमजीवी; मजदूर। सम्पत्ति के उत्पादन, संरक्षण और वितरण में लगे हुये परिश्रम को श्रम या मेहनत कहते हैं। सम्पूर्णतः या अंशतः लाभ की दृष्टि से किया हुआ परिश्रम ही अर्थ शास्त्र में श्रम कहलाता है.

Child Labour बालश्रम; यह मजदूरी जो बच्चों के द्वारा करवाई जाती है.

Labour Bureau सरकारी श्रम विभाग; यह आफिस या स्थान जहाँ पर यह खबर रखने का प्रबन्ध रहता है कि कहाँ किस मजदूर को काम की जरूरत है और कहाँ मील मालिक को मजदूर की जरूरत है.

Labour Charges मजदूरी; श्रम जीवियों को उनके उत्पादक परिश्रम पर दिया जाने वाला वेतन.

Labour Disputes श्रम जीवी सम्बन्धी झगड़े; वे झगड़े जो मजदूरों के अधिकार, समय, वेतन आदि से सम्बन्ध रखते हैं.

Labour, Division of—श्रम विभाग.

Labour Exchange मजदूरों की एक समिति, जिसका काम मजदूरों को आवश्यकतानुसार काम के लिये विभिन्न स्थानों में भेजना और मजदूरों के काम के सम्बन्ध में खबर रखना होता है। इसके अन्तर्गत सामाजिक बीमा (Social Insurance) एक्ट के अनुसार नफे का चुकाना भी है.

Labour, Hard hand of—शारीरिक श्रम करने वाले.

Labour Monopoly श्रम का एकाधिकार.

Labour Party मजदूर दल, श्रमजीवी दल; इंग्लैण्ड के मजदूरों का वह संगठित दल जिसका काम मजदूरों के विविध हितों की रक्षा करना है.

Ministry of Labour मजदूर मन्त्री मंडल। वह मन्त्री मंडल जिसमें मजदूर दल के मंत्रियों की प्रधानता रहती है.

Mobility of Labour मजदूरों का स्थान परिवर्तन, वह सुविधा जिससे मजदूर एक स्थान के काम को छोड़ कर दूसरे स्थान पर आते हैं। श्रम की गतिशीलता.

Productive Labour उत्पादक श्रम.

Skilled Labour कौशल्य पूर्ण श्रम, कारीगिरी.

Soft Handed Labour सहज श्रम.

Territorial Division of Labour स्थानानुसार श्रम विभाग.

Unproductive Labour अनुत्पादक श्रम.

Unskilled Labour अनिपुण श्रम, बेकारीगिरी काम.

Lac or Lak लाख, १०००००.

Laches अवहेलना पूर्ण काम गफलत के काम; यह शब्द प्रायः व्यापारिक कानून में काम में लाया जाता है और इसका मतलब असावधानी या गफलत का वह काम है, जिससे अनावश्यक देरी और असुविधा होती है; और कभी २ इस गफलत के लिये गफलत करने वाले को हानि भी उठानी पड़ती है.

Lading, Bill of (See Bill of Lading)

Laisse Faire व्यक्तिवाद, हस्तक्षेप न करने की नीति, उसूल गैरमदाखलत. अर्थ शास्त्र का वह सिद्धान्त जिसमें यह प्रतिपादित किया जाता है कि व्यापार स्वतन्त्र रूप से होता रहे। उस पर सरकार का किसी तरह का हस्तक्षेप न रहे। वह उसके लिये न कोई कानून बनावे और न दूसरी तरह से उसमें हाथ डाले। सरकार का काम देश में सिर्फ शान्ति और सुव्यवस्था बनाये रखने का है

Lame Duck दिवालिया; स्टाक एक्सचेंज में यह शब्द उस आदमी के लिये काम में लाया जाता है जो बाजार में अपने नुकसान की भुगतान करने में असमर्थ होने के कारण स्टाक एक्सचेंज से अलग कर दिया जाता है.

Land भूमि, जमीन. यह उत्पत्ति के तीन साधनों में से एक है। इस शब्द के अन्दर प्रकृति प्रदत्त सभी वस्तुएँ आजाती हैं, केवल जमीन या मिट्टी ही नहीं। जमीन, जल और हवा की सब चीजों का इसमें समावेश होता है.

Land Alienation Act भूमि हस्तान्तर कानून.

यह कानून पंजाब कृषक श्रेणी के लोगों के हित की दृष्टि से पास किया गया था। इस कानून के अनुसार कोई किसान अपने ऋण के चुकाने में उन लोगों को कोई जमीन नहीं दे सकता, जो किसान नहीं है.

Arable Land खेती के योग्य जमीन. वह जमीन जो खेती करने के योग्य हो.

Barren Land ऊसर भूमि; वह भूमि जिस पर किसी प्रकार की फसल उत्पन्न नहीं हो सकती है.

Boggy Land दलदल भूमि.

Cultivated Land काश्त की हुई भूमि; जोती हुई भूमि; वह जमीन जिस पर खेती की गई हो.

Fertile Land उपजाऊ भूमि; वह भूमि जिसमें खूब फसल पैदा होती है.

Irrigated Land अडान; वह भूमि जिस पर सिंचाई की जाती है. इसे मालवा में "पीयत की जमीन" कहते हैं.

Rent Free Land बेलगान जमीन; वह जमीन जिस पर किसी प्रकार का कर न लिया जाता हो.

Land Mark मार्ग चिन्ह; मार्ग दर्शक चिन्ह, सीमा निर्णायक चिन्ह.

Land, Nationalisation of—भूमि का राष्ट्रीयकरण. भूमि पर से व्यक्तियों के अधिकार के बदले कुल राष्ट्र का अधिकार होना.

Land Revenue मालगुजारी; लगान, भूमि कर, कुछ लेखकों का विश्वास है कि मालगुजारी जमीन की उपज पर लगाया हुआ टेक्स है और दूसरे लेखक यह मानते हैं कि भूमि की मालिक सरकार है और जमीन की जो मालगुजारी ली जाती है वह एक प्रकार का किराया है.

Land Survey जमीन की पैमाइश, भूमाप.

Land Steward भूमि प्रबन्धक; वह आदमी जो किसी भू-सम्पत्ति का उसके स्वामी की अनुपस्थिति में प्रबन्ध करता है।

Land Tax भूमि कर.

Land Tenure जमीन का पट्टा; पट्टीदारी; जमीदार अपनी जमीन रैयत को जोतने बोने के लिये देता है और उसके बदले प्रतिवर्ष कुछ निश्चित रकम पाता है। इस काम के लिये जमींदार और रैयत के बीच जो इकरारनामा होता है वही जमीन का पट्टा कहलाता है.

Land, Unoccupied बेदखल भूमि, अनधिकृत भूमि.

Land waiter सायर नाकेदार.

Land Waste वीरान जमीन.

Landed Interest भूमि सम्बन्धी स्वार्थ.

Landed Property भूसम्पत्ति.

Landing जहाज से माल उतारना.

Landing Accounts जहाजीमाल का हिसाब. वे दस्तावेज जिनमें जहाज से उतरने वाले माल के चिन्ह, संख्या, वजन और तारीख आदि का ब्योरा रहता है.

Landing Book जहाजी माल की हिसाब वही.

Landing Certificates जहाज से माल उतारने का सार्टिफिकेट.

Landing Officer जहाजी माल का महसूल लेनेवाला सायर अफसर.

Landing Order जब कोई जहाज बन्दरगाह में पहुँचता है तो वहां यह देखा जाता है कि जहाज पर ऐसे कौन कौन से पदार्थ हैं, जिनपर टेक्स लगाया जा सकता है। जब यह काम समाप्त हो जाता है और टेक्स भी वसूल कर लिया जाता है, तब जहाज के अफसर को आज्ञा दी जाती है कि वह माल उतरने दे; बस इसी आज्ञा को Landing Order कहते हैं.

Landing Weight जहाज से उतरनेवाले माल का वजन.

Land-lord जमींदार, भूस्वामी.

Absentee Landlord ( पृ० १ देखो )

Lapsed Policy बीमा की बातिल पॉलिसी; बीमा की वह पालिसी जो प्रीमियम न चुकाये जाने के कारण रद्द हो गई हो.

Large Scale Production बड़े पैमाने पर उत्पादन. जब से मशीन की शक्ति से औद्योगिक क्रान्ति हुई है, तब से छोटे छोटे घरू उद्योग धन्धों के बदले बड़े बड़े

कारखाने खुलने लगे हैं और उनमें बहुत सी मशीनें और मजदूरों के एक साथ काम करने से बहुत बड़े पैमाने पर चीजें तैयार होने लगीं हैं। इसे ही बड़े पैमाने पर उत्पादन कहते हैं.

Law नियम, विधान, कानून, कायदा, विधि.

(१) बनाया हुआ या प्रचलित प्रथा से बना हुआ नियम जिसका लोगों पर बाध्य होना समाज ने स्वीकार कर लिया है.

(२) अर्थशास्त्र में नियम का अर्थ है प्रवृत्ति. यह बतलाता है कि किसी निश्चित अवस्था में क्या हो सकने की सम्भावना है.

Law, Merchant, सौदागरी कानून. वह कानून या नियम जो सौदागर और सौदागरी माल के आने जाने के सम्बन्ध में लागू हों.

Law of Association संकलन नियम.

Law of Comparative Cost तुलनात्मक लागत का नियम.

Law of Constant Demand दृढ़ या स्थिर मांग का नियम। इसका अर्थ है कि मनुष्य अन्य बातों में अंतर न आने पर भी किसी वस्तु की पूर्ववत राशि की ही मांग करेगा, अथवा वह किसी चीज़ का वही मूल्य देगा, जो पहले देता था, चाहे उसके पास वह वस्तु अब पूर्वापेक्षा अधिक क्यों न हो.

Law of Cost लागत का नियम; वह नियम कि किसी वस्तु के विनिमय मूल्य की प्रवृत्ति उसके लागत मूल्य की ओर होती है.

Law of Demand मांग का नियम; जो वस्तु बाजार में जितनी ही अधिक आती है उसकी कीमत उतनी ही अधिक घटती है.

Law of Derived Demand संयुत्पन्न मांग का नियम.

Law of Diminishing Returns क्रमागत ह्रास का नियम; कानून तक्लील हासिल. जब एक व अधिक औद्योगिक साधन, जिनका सहयोग किसी वस्तु के उत्पादन में जरूरी होता है, बढ़ाये जायं और बाकी साधन ज्यों के त्यों रहें तो उत्पत्ति की तादाद साधारणतः धीरेधीरे बढ़ती जायगी. जिस मात्रा में औद्योगिक साधनों की वृद्धि की गई हो उस मात्रा में अगर उत्पत्ति की वृद्धि न हो तो उसमें क्रमागत ह्रास का नियम लागू होना समझा जाता है.

Law of Diminishing utility ह्रासोन्मुख उपयोगिता का नियम। मानव प्रकृति की घटनाएँ जिनपर मांग का नियम निर्भर करता है, ह्रासोन्मुख उपयोगिता के नियम में भली प्रकार प्रतिबिम्बित होती हैं. प्रोफेसर मार्शल ने कहा है—'किसी मनुष्य के लिये किसी वस्तु की पूर्ण उपयोगिता (अर्थात् उस वस्तु से प्राप्त सम्पूर्ण सुख) उस वस्तु की वृद्धि के साथ साथ बढ़ती जायगी, पर उस तेजी से नहीं, जिस तेजी से वस्तु की वृद्धि होगी. अगर उक्त वस्तु की वृद्धि किसी निश्चित गति पर होती रहे तो उससे होने वाला लाभ "घटती हुई गति" से बढ़ता रहेगा'.

Law of Equi-Marginal Returns समान उपयोगिता का नियम. अगर किसी आदमी को कोई वस्तु अनेक कामों में लाना होता है तो वह उसे उन कामों में इस तरह बांटता है कि उस वस्तु की अन्तिम उपयोगिता प्रत्येक काम में एक हो जाती है. इसे ही Law of Equi-marginal Returns कहते हैं.

Law of Increasing Returns क्रमागत वृद्धि का नियम; कानून कसीर हासिल; अगर औद्योगिक साधनों की उन्नति की अपेक्षा उत्पत्ति की उन्नति अधिक अनुपात में हो तो क्रमागत वृद्धि का नियम लागू होना समझा जाता है.

Law of Increasing Utility वर्द्धनशील उपयोगिता का नियम; कानून तकसीर इफादा.

Law of Indifference यह नियम प्रो० जेव्हन्स का निकाला हुआ है. इसका मतलब है कि किसी एक ही खुले बाजार में एक ही समय में एक ही प्रकार की वस्तु की दो कीमतें नहीं हो सकती हैं।

(2) Law of Substitution देखो.

Law of Market Prices बाजार भाव का नियम.

Law of Reciprocal Demand परस्परानुवर्ती मांग.

Law of Satiable Wants तृप्ति योग्य आवश्यकताओं का नियम; कानून तसकीन पजीरी. जब किसी वस्तु की आवश्यकता होती है और वह उपभोग करने को मिल जाती है तो उसके लिये सन्तोष ठीक उसी मात्रा में नहीं होता है जिस मात्रा में हम उस वस्तु का उपभोग करते जाते हैं। बल्कि संतोष धीरे धीरे होता है और अन्त में वह पूर्ण हो जाता है। उसके बाद कुछ और मात्रा में उस वस्तु का उपभोग करने से कुछ और अधिक संतोष नहीं होता.

Law of Statistical Regularity अङ्क सम्बन्धी नियमितता का नियम.

Law of Subordination of Wants इस नियम का आशय यह है कि छोटी छोटी आवश्यकताओं की पूर्ति ही बड़ी बड़ी आवश्यकताएँ उत्पन्न कर देती हैं.

Law of Substitution अनुसंस्थापन नियम या विधि.

Law of Supply पूर्ति का नियम.

Lay Days निश्चित दिन; जहाज के मालिक और जहाज को भाड़ा लेने वाले के बीच यह शर्त रहती है कि जहाज के किनारे लगने पर उस पर से माल कुछ निश्चित दिनों के अन्दर उतार लिया जायगा। इन्हीं निश्चित दिनों को अंग्रेजी में Lay Days कहते हैं.

League of Nations राष्ट्र संघ.

Lease पट्टा, इजारा,

(१) किसी निश्चित काल के लिये कोई जमीन, मशीन या अन्य कोई वस्तु किसी खास शर्त पर दूसरों को देना पट्टा कहलाता है। उस निश्चित काल के बाद वह वस्तु फिर उसके मालिक के पास लौटादी जाती है.

(२) यह शब्द उस कागज या दस्तावेज के लिये भी काम में लाया जाता है जिस पर इस दी हुई वस्तु के सम्बन्ध में शर्तें लिखी हों.

Lessee इजारा लेने वाला, पट्टा पाने वाला; वह आदमी जिसे इजारा या पट्टा दिया गया हो.

Lessor इजारा देने वाला- पट्टा देने वाला.

Lease hold Property पट्टे के अनुसार अधिकृत की हुई जायदाद.

Ledger खाता वही.

Leeward जहाज का वह भाग जिस पर हवा की झोंक आती हो.

Legacy Duty उत्तरदान कर; वसीयत कर; वसीयत द्वारा पाई हुई चल सम्पत्ति पर सरकार को दिया जाने वाला कर.

Legal कानूनी, कानून सम्बन्धी.

Legal Day कानूनी दिन, कानूनी दिन में सारा दिन और आधी रात तक शामिल है.

Legal Monopoly कानूनी एकाधिकार; कानूनी ठेका.

Legal Tender कानूनी ग्राह्य सिक्का; वह सिक्का जो कानूनन् जारी किया गया हो। जो आदमी इस सिक्के को लेने से इन्कार करता है उस पर कानूनन कार्य्यवाही की जाती है.

Legal Tender Limited चलता सिक्का; परिमित कानूनी सिक्का; महदूद ज़र कानूनी.

Legal Value कानूनी मूल्य, नियमित मूल्य, कद्र कानूनी; किसी सिक्के या दूसरी वस्तु का सरकार द्वारा कानूनन नियत किया हुआ मूल्य.

Legislative Assembly व्यवस्थापक सभा, मजलिस मुकननिना.

Letter पत्र, चिट्ठी.

Letter of Administration प्रबन्धाधिकार पत्र, शासनाधिकार पत्र. जब कोई आदमी अपनी सम्पत्ति का बिना वसीयतनामा किये मर जाता है तो उसके सम्बन्धियों के लिये यह जरूरी हो जाता है कि वे उस सम्पति का प्रबन्ध करने तथा उसे काम में लाने के लिये न्यायालय से अधिकार प्राप्त करें। न्यायालय से जिस कागज पर लिखकर यह अधिकार दिया जाता

है, उसे Letter of Administration कहते हैं.

Letter of Allotment हिस्सा स्वीकार पत्र; जब किसी कंपनी के पास उसके शेयर, स्टॉक, और बॉंड खरीदने के लिये दरख्वास्त आती है और कंपनी उस पर विचार कर प्रार्थी को जितने शेअर या स्टॉक देने का स्वीकार पत्र देती है उसे Letter of Allotment कहते हैं.

Letter of Application आवेदन पत्र; दरख्वास्त. जब कोई शेयर, बांड या दूसरी कोई सेक्युरिटी की बिक्री के लिये सर्व साधारण को आव्हान किया जाता है, तब शेयरों या बांड लेने के इच्छुक लोग निश्चित किये हुए फॉर्म पर, जो उन्हें कंपनी की ओर से मिलता है, दरख्वास्त देते हैं। यही दरख्वास्त आवेदन पत्र अर्थात Letter of Application कहलाता है.

Letter of Attorney मुख्तारनामा.

Letter of credit साख पत्र.

Letter of Hypothecation बंधक पत्र; जब कोई कर्जदार अपना माल अपने बैंकर या दूसरे महाजन को लिख देता है और उस माल को किसी तीसरे आदमी के जिम्मे लगा देता है तो जिस पत्र पर वह महाजन को दखली का हक लिख कर देता है उसे Letter of Hypothecation कहते हैं.

Letter of Indemnity हर्जाना पत्र, क्षतिपूर्ति का पत्र.

Letter of Indication ज्ञापन पत्र, प्रदर्शन पत्र. सरक्युलर नोट या सरक्युलर लेटर आफ क्रेडिट के साथ वाला पत्र। जो बैंकर इसे जारी करता है, वह इस पर हस्ताक्षर कर देता है और जिसको यह दिया जाता है वह भी इसे पाते ही इस पर दस्तखत कर देता है। जिस बैंकर या एजेन्ट को कोई सर्क्युलर नोट दिया जाता है, वह इस ज्ञापनपत्र को देखना चाहता है जिससे वह हस्ताक्षर मिलाकर रुपया चुकाने वाले को पहचान सके.

Letter of Introduction परिचय पत्र.

Letter of Licence अधिकार पत्र। बैंक चार्टर एक्ट के अनुसार ब्रिटिश सरकार द्वारा बैंक आफ इङ्गलैण्ड के पास भेजा हुआ अधिकार पत्र.

Letter of Lieu जब किसी कर्ज के बदले में महाजन को अपना माल लिख दिया जाता है और वह माल किसी तीसरे आदमी के जिम्मे कर दिया जाता है तो महाजन को लिखा हुआ वह दस्तावेज Letter of Lieu कहलाता है। उस दस्तावेज में यह लिखा रहता है कि अगर कर्ज अदा नहीं हो सके तो महाजन को उस माल के बेचने का हक रहेगा.

Letter of Marque युद्धप्रवृत राष्ट्र की ओर से जहाज के मालिक को दिया हुआ अधिकार पत्र, जिसमें उसे शत्रु की जहाजों पर हमला करने का आदेश रहता है.

*Letter of Regret* खेद सूचक अस्वीकार पत्र. यह एक प्रकार का फॉर्म है जिसे कंपनी शेअर के लिये आयी हुई अस्वीकृत दरख्वास्त को लौटाने के काम में इस्तेमाल करती है.

Letter of Renunciation स्वत्वत्याग पत्र; जब किसी कम्पनी के नये शेअर बेचे जाते हैं, तो पहले वे पुराने हिस्सेदारों ही को दिये जाते हैं. अगर कोई पुराना हिस्सेदार उन हिस्सों को नहीं खरीदना चाहे तो वह उन शेअरों का स्वत्वत्याग दूसरों के पक्ष में कर सकता है जिस दस्तावेज के जरिये यह स्वत्वत्याग किया जाता है, वह अंग्रेजी में Letter of Renunciation कहलाता है.

Letter's Patent पेटेन्ट करने का अधिकार पत्र; वह सरकारी दस्तावेज जिसके द्वारा सरकार द्वारा किसी को कोई विशेष अधिकार दिये जाते हैं.

Levant Trade टर्की और उसके आस पास के देशों के साथ होने वाला व्यापार.

Levy कर, टेक्स आदि लगाना.

Liability दायित्व, ऋण, देन.

Liberal Education साधारण शिक्षा; मस्तिष्क के साधारण विकास के लिये दी हुई शिक्षा.

Licence अधिकार पत्र, अनुमतिपत्र, परवाना.

Licensee लाईसेन्सदार, ठेकेदार.

Lien कर्ज चुकाये जाने तक कर्जदार के माल को रोक रखने का अधिकार.

Life Annuities जीवनवृत्ति, जीवनवार्षिक वृत्ति जो जीवन भर के लिये दी जाती रहे.

Life Insurance जीवन बीमा.

Insurance Policy Life जीवन बीमा पॉलिसी.

Life Interest आजीवन स्वार्थ.

Light Coin हलका सिक्का, वह सिक्का जिसमें नियमित परिमाण से सोने चांदी की मात्रा कम हो.

Limited मर्य्यादित, सीमित. यह शब्द प्रत्येक जॉइन्ट स्टाक कंपनी के नाम के आगे इस लिये लगाया जाता है जिससे लोग जानें कि उक्त कंपनी, कंपनी एक्ट के अनुसार कायम की गई है.

Limited and Reduced जब कोई कंपनी न्यायालय में अपनी पूँजी घटाने के सम्बन्ध में दरख्वास्त देती है और न्यायालय से पूँजी घटाने की आज्ञा मिल जाती है तो न्यायालय द्वारा निर्धारित समय तक कंपनी को अपने नाम के आगे लिमिटेड शब्द के बाद "एण्ड रिड्यूस्ड" ( और घटाया गया ) शब्द निश्चित रूप से लिखना पड़ता है.

Limited Legal Tender परिमित कानूनी सिक्का; परिमित चलता सिक्का. परिमित कानूनी सिक्का वह है जो निर्धारित मूल्य में स्वीकार किया जाता है, कम अधिक में नहीं.

Limited Liability Company परिमित दायित्व कंपनी. किसी जॉइन्ट स्टाक कंपनी का दायित्व तभी परिमित ( Limited ) कहा जाता है, जब उसके हिस्सेदारों की जिम्मेदारी उनके हिस्सों के मूल्य तक ही परिमित रहती है.

Limited Option परिमित इच्छा.

Limited Partnership परिमित हिस्सेदारी या परिमित साझेदारी. परिमित साझेदारी वह है जिसमें एक या अधिक साझेदार किसी निश्चित रकम तक के लिये ही अपना दायित्व परिमित रखते हैं. इस तरह की साझेदारी परिमित साझेदारी कानून के अनुसार रजिस्ट्री की हुई होनी चाहिये.

Liquid Assets तुरन्त भंज सकने योग्य रकम. यह शब्द उस सिक्का, बैंकनोट और सेक्युरिटीज़ के लिये काम में लाया जाता है, जो तुरन्त नक्द में भंज सकें.

Liquid Securities वे ज़ामिनगिरियां या सेक्युरिटीज़ जो आसानी से और तुरन्त नक्द में भंज सके.

Liquidation दिवाला, ऋण परिशोधन, कारोबार का बंद करना.

Live Stock जानवर, पशु.

Lloyd's 'लॉयड्स' ईसवी सन् १६८८ के करीब एडवर्ड लॉयड नामक व्यक्ति के घर पर इंग्लैण्ड की लोम्बार्ड स्ट्रीट में व्यापारियों की बैठक हुआ करती थी। पीछे 'लॉयड्स' नाम से ही एक संस्था बन गई। इन दिनों यह संस्था जहाजी बीमा सम्बन्धी कार्य्य करती है। जहाज के सम्बन्ध की सभी बातों का पता लगाना और उन्हें प्रकाशित करना इसका काम है। इस सम्बन्ध में इस समय यह संसार का प्रधान केन्द्र है.

Llyod's Bond लॉयड्स का बॉंड; यह लॉयड्स कमेटी द्वारा निर्धारित इकरारनामे का फॉर्म है। यह पालिसी से भिन्न वस्तु है। पालिसी जहाज़ रवाना होने के पहले जारी की जाती है और इसमें आगे की सम्भवनीय घटनाओं के सम्बन्ध में इकरार रहते हैं, पर लायड्स बांड उस समय के लिये है जब जहाज लौट आता है और नुकसानी उठा चुकता है। बांड का उद्देश जहाज के मालिकों को बॉंड में उल्लिखित हानियों से सुरक्षित रखना है.

Llyod's Certificates (See Llyod's Registry)

Llyod's Register लायड्स द्वारा प्रकाशित जहाजों का वार्षिक रजिस्टर। इस संस्था द्वारा प्रत्येक वर्ष Llyod's Register of British and Foreign Shipping नामक जहाजों का वार्षिक वृतान्त प्रकाशित होता है। इसमें तमाम व्यापारिक जहाजों का नाम, वर्णन और वजन आदि का उल्लेख रहता है.

Loan कर्ज, ऋण, ऋणदान.

Loan at Call मांगने पर चुकाया जाने वाला कर्ज. जब कोई रकम हुँडी के दलालों को स्टाक एक्सचेञ्ज पर सेक्युरिटियों की खरीद बिक्री के लिये

दी जाती है तो उसे अंग्रेजी में Loan at Call कहते हैं.

यह रकम दलालों से बिना पहले नोटिस दिये मांगी जा सकती है.

Loan at Short Notice अल्पकालीन ऋण. यह कर्ज जो स्टाक एक्सचेंज पर के हुण्डी के दलालों को इस शर्त पर दिया जाय कि वे नोटिस पाने के एक सप्ताह के अन्दर उसे लौटा देंगे.

Loan Capital उधार पूँजी. किसी कम्पनी की डिबेंचर के द्वारा उठाई हुई पूँजी Loan Capital कहलाती है. यह कंपनी के ऊपर एक प्रकार का कर्ज हो जाता है। यह उस वास्तविक पूँजी से भिन्न है जो कंपनी के हिस्सेदारों से ली जाती है.

Loan Office ऋण कार्यालय.

Loan, Public—सार्वजनिक ऋण. सार्वजनिक कार्य के लिये सरकार जो ऋण लेती है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Local स्थानीय.

Local Board लोकल बोर्ड, स्थानीय बोर्ड. स्थानीय सरकार के कानूनों द्वारा बनी हुई संस्था जिसका काम ग्राम या ग्राम समूह या जिला के किसी भाग का प्रबन्ध करना रहता है.

Local Demand स्थानीय मांग.

Local Distribution स्थानीय वितरण.

Local Rates स्थानीय कर.

Localisation स्थानीयकरण.

Localisation of उद्योग धन्धों का किसी एक स्थान में, जो उनके लिये अनुकूल हो, कायम होना.

Localisation of Market बाजार का स्थानीयकरण.

Lock-out द्वारावरोध. मील मालिक या मील मालिकों का कोई संगठन जब किसी विवाद के कारण (मील मालिक) मजदूरों को अपने कारखानों में काम करने से रोकदेते हैं तब उनके इस कार्य के लिये Lock-Out शब्द काम में लाया जाता है. इसके विपरीत जब मजदूर खुद काम करना बंद कर देते हैं, उसे हड़ताल कहते हैं.

Loco स्थानीय मूल्य; यह शब्द खरीद बिक्री के व्यवहार में आता है. इस शब्द का अर्थ है उस स्थान पर माल की कीमत जहां वह बिकता है. इसके अन्दर पेकिंग खर्च, गाड़ी खर्च और बीमा खर्च वगैरे नहीं आता.

Log-Book नौका स्थिति प्रदर्शक पुस्तक. यह एक डायरी है जिसमें जहाज का मालिक अपने जहाजों की दैनिक गतिविधि, और वायु के सम्बन्ध में नोंध रखता है.

Lombard Street लोंबार्ड स्ट्रीट; लंडन नगर का प्रधान नाणा बाजार. यह नाम लंडन के नाणा बाजार (money market) का द्योतक है. लंडन के अधिकांश व्यापारियों और बेंकरों की दूकानें यहीं पर हैं. वाल्टर बेजहॉट नामक एक लेखक ने "Lombard Street" नामक एक बहुत ही सुन्दर पुस्तक लिखी है.

Long तेजीवाला, जिसे अंग्रेजी में "Bull" कहते हैं, उसे ही अमेरिकन "Long" नाम से पुकारते हैं. जिस व्यापारी की रुख हमेशा तेजी की रहती है और जो बाजार को तेज कर नफा उठाने की नियत से माल खरीदता है उसके लिये अमेरिका में "Long" शब्द का उपयोग किया जाता है. हमारे यहां इसे तेजी वाला कहते हैं.

Long Dated Bills लंबी मुद्दत की हुण्डी; यह शब्द साधारणतः उस हुण्डी के लिये बोला जाता है जिसकी मियाद तीन मास से अधिक की होती है.

Long Exchange मियादी विदेशी हुण्डी. यह शब्द उस विदेशी हुन्डी के लिये है जिसकी मियाद साठ दिन, नब्बे दिन या इससे भी अधिक की होती है.

Long Rate विदेशी हुण्डी का दर; यह शब्द विदेशी विनिमय के सम्बन्ध में बोला जाता है। इसका अर्थ है वह कीमत जिस पर दूसरे देश के नाम लिखी हुई दो या तीन मासवाली हुण्डी (या दूसरे प्रकार की मियादी हुण्डी जिसका खास तौर से जिक्र हो) खरीदी जासके.

Lot लॉट; नीलाम द्वारा बेचने के लिये अलग अलग हिस्सों में बटा हुआ माल.

Lot Money नीलाम करनेवाले का मेहनताना.

Lottery लॉटरी.

Lucrative लाभदायक.

Lucrative Business लाभदायक व्यापार.
Lump Sum एक मुश्त रुपया.
Luxuries विलासिता, विलासिता की वस्तुएँ.
Articles of Luxury विलासिता का सामान.

---

## M

Machine मशीन, यन्त्र.
Mail डाक.
Mail-Day विदेशी डाक का दिन.
Mail Order Business डाक द्वारा किया जाने वाला व्यवसाय.
Maintenance उदर निर्वाह, गुजरान, प्रतिपालन.
Major Works बड़े निर्माण कार्य.
Maker of Promissory Note प्रॉमिसरी नोट का बनाने वाला; जिस व्यक्ति के प्रॉमिसरी नोट पर हस्ताक्षर रहते हैं और जो इस प्रकार दूसरे को निश्चित रकम देने की प्रतिज्ञा करता है, वह नोट बनाने वाला कहा जाता है। वह एक प्रकार से हुण्डी का स्वीकार करने वाला होता है, क्योंकि उस नोट के लिये प्रारम्भिक रूप से वही दायी होता है.
Making-up-Day स्टाक एक्सचेञ्ज बाजार में भुगतान का प्रथम दिन.
Making-up-Price भाव का कटना. यह स्टाक एक्सचेञ्ज में काम आने वाला शब्द है। मास के आखिर में सट्टे बाजार में शेअर आदि का जो भाव कटता है और जिसके आधार पर नफे नुकसान की भुगतान होती है उसे Making-up-Price कहते हैं.
Mala Fide अविश्वासी। यह शब्द अंग्रेजी में Bona Fide के प्रतिकूल है.
Malleability घन वर्द्धनीयता.
Managed Currency सरकार द्वारा नियन्त्रित करेंसी.
Management प्रबन्ध. किसी कारवार के लिये प्रबन्ध एक बहुत बड़ी चीज है। कारवार की सफलता या असफलता इस पर निर्भर करती है। सब सुन्दर साधनों के रहते भी अगर प्रबन्ध अच्छा नहीं हुआ तो कारवार का सफल होना कठिन है.
Management Shares प्रबन्धक के हिस्से. ये हिस्से प्रबन्धक को उसके सुप्रबन्ध के लिये दिये जाते हैं, क्योंकि कोई भी कारवार वास्तव में सुप्रबन्ध पर ही निर्भर करता है. प्रबन्धक को हिस्से इसलिये दिये जाते हैं कि वह हिस्सा पाकर कारवार को अपना समझे और इसी कारण इसमें अधिक मन लगाकर काम करे.



Manager प्रबन्धक, व्यवस्थापक; वह कर्मचारी जो कारबार का प्रबन्ध करता है.
Managing Committee प्रबन्धक समिति. वह समिति जो किसी कारवार का सञ्चालन और नियन्त्रण करने के लिये नियुक्त की जाती है.
Managing Director प्रबन्ध-सञ्चालक; प्रबन्ध-सञ्चालक प्रायः अधिकांश कम्पनियों में मेनेजिंग डायरेक्टर चुने जाते हैं जिनको कम्पनी की ओर से प्रबन्ध सञ्चालन के लिये विशेषाधिकार दिये जाते हैं. कम्पनी के मुनाफे में भी इनका विशेष हिस्सा रहता है.
Manifest जहाज का बीजक; वह कागज जिस पर जहाज के माल का ब्योरा दिया रहता है. यह कस्टम हाऊस अफसर के काम का कागज है.
Manifold Classifications बहुसंख्यक वर्गीकरण.
Manorial System महलवारी प्रणाली.
Manual Labour शारीरिक श्रम, अंग-मेहनत.
Manufactured Produce तैयार माल.
Manufactures तैयार माल; बनाई हुई चीजें.
Margin सीमान्त.

(१) यह शब्द बैंक व्यवहार में काम में आता है. बैंकों में कर्ज की रकम और सेक्युरिटि के मूल्य के बीच जो अन्तर रहता है, वह साधारणतः मार्जिन कहलाता है.

Margin of Cultivation कृषि-सीमान्त. कोई कृषक अपनी जमीन में तब तक श्रम और पूँजी की मात्रा लगाता जाता है, जब तक उसको उससे नफा होता है। अगर आगे चलकर ऐसी अवस्था आगई जिससे नफे में कमी आगई तो वह अपनी पूँजी और

श्रम की मात्रा भी कम कर देगा. अन्त में जिस मात्रा के लगाने से उसे लागत भर नफा हो जाता है, उसे सीमान्त मात्रा कहते हैं और जिस जमीन में यह सीमान्त मात्रा लगाई जाती है यह Margin of Cultivation कहलाती है.

Marginal सीमान्तिक। अर्थशास्त्रों में इस शब्द का मतलब है वह सीमा जो अर्थशास्त्र सम्बन्धी समीकरण के स्थान को निश्चित करती है.

Marginal Cost अन्तिम मात्रा की लागत या खर्च; सीमान्तिक व्यय.

Marginal Degree of Utility उपयोगिता की सीमान्त मात्रा.

Marginal Demand सीमान्तिक मांग.

Marginal Disutility सीमान्तिक अनुपयोगिता.

Marginal Dose अन्तिम मात्रा, प्रयोग की हुई या दी हुई अन्तिम मात्रा. वह मात्रा जिसका प्रतिफल उतना ही हो अधिक नहीं.

Marginal Labour सीमान्तिक श्रम.

Marginal Letter of Credit सीमान्तिक साख-पत्र; जब कोई बैंकर किसी हुण्डी के फार्म के किनारे पर किसी दूसरे व्यक्ति को यह लिख देता है कि इस हुण्डी को इतनी रकम के लिये इतनी मियाद पर जारी करो, मैं समय पर इसका भुगतान कर दूँगा तो वह पत्र Marginal Letter of Credit कहलाता है.

Marginal Price सीमान्तिक मूल्य.

Marginal Produce सीमान्त उत्पत्ति, उस जमीन या कारखाने से पैदा हुई रकम जिसमें श्रम और पूँजी की अन्तिम मात्रा लगाई गई हो.

Marginal Productivity सीमान्त उत्पादकता. उत्पत्ति के किसी साधन की सीमान्त उत्पादकता का अर्थ है उस साधन की अन्तिम मात्रा के लगाने से पैदा हुई उपज.

Marginal Purchase सीमान्त क्रय या खरीद.

Marginal Utility सीमान्त उपयोगिता. किसी खरीददार के लिये किसी वस्तु की कीमत उसकी उपयोगिता पर निर्भर करती है। अगर उसे किसी वस्तु की अत्यन्त आवश्यकता है तो उसके लिये वह अधिक से अधिक कीमत भी देने को तैयार हो जाता है, पर अगर आवश्यकता कम हुई तो वह कीमत भी कम कर देगा। मान लीजिये कि किसी व्यक्ति को सात रोटी की भूख है तो वह पहिली रोटी के लिये अधिक से अधिक कीमत देने को तैयार होगा, पर बाद की रोटियों के लिये धीरे धीरे कम देता जायगा। अन्त में सातवीं रोटी के लिये वह अधिक दाम न देकर बाजार दर पर ही उसे खरीदने के लिये तैयार होगा. उसके लिये रोटी की अंतिम उपयोगिता यहीं पर होगी.

Marine Insurance जहाजी बीमा। जहाज, जहाज का माल या जहाज सम्बन्धी अन्य वस्तुओं की क्षतिपूर्ति के लिये कराया हुआ बीमा.

Marine Insurance Policy जहाजी बीमे की पॉलिसी.

Mark मार्क; जर्मनी का सिक्का विशेष.

Marked Cheque रेखाङ्कित चेक.

Market बाजार, मंडी, अर्थशास्त्र में बाजार शब्द का अर्थ केवल वह रकबा ही नहीं है जिसके अन्दर दूकानें सजी हों. अर्थशास्त्र में यह एक व्यापक शब्द है. जहां खरीदने और बेचने वालों के बीच प्रतिस्पर्धा रहती है और जहां किसी वस्तु की कीमत बहुत जल्द और आसानी से समानता की ओर झुकती है उसे ही अर्थशास्त्र में बाजार कहते हैं.

Market, Active—तेज बाजार; जब बाजार में खरीद फरोख्त की धूम रहती है, तब कहा जाता है कि बाजार में तेजी आ रही है.

Market Advancing बाजार भाव बढ़ रहा है अर्थात् बाजार में माल की आवक से खरीदी अधिक है और इसलिये बाजार के भाव बढ़ रहे हैं.

Market Day बाजार दिन

Market Demand बाजार की मांग

Market, Depressed बाजार गिरा हुआ है अर्थात् बाजार में माल की आवक ज्यादा है और खरीद कम। इससे माल का भाव गिर रहा है.

Market Dull सुस्त बाजार; मंदा बाजार; बाजार सुस्त है अर्थात् खरीद फरोख्त कम हो रही है खरीदने वालों की कमी है.

Market Excited बाजार अस्थिर है अर्थात् माल की आवक खरीदी के मुकाबले पर कम है। इसलिये बाजार भाव चढ रहे हैं.

Market Firm बाजार मजबूत है अर्थात् बाजार की रुख तेजी की ओर है.

Market Fluctuation बाजार की घट बढ़.

Market Inactive बाजार सुस्त है.

Market, Occassional हाट.

Market Organization बाजार का सङ्गठन.

Market, Overt—खुला बाजार.

Market, Overstocked-माल से ठसाठस भरा हुआ बाजार.

Market Place बाजार का स्थान.

Market Price बाजार भाव.

Market Quiet बाजार शान्त है अर्थात् उसमें खरीद फरोख्त करनेवालों की चहल पहल बहुत कम है.

Market Rate बाजार दर.

Market Report बाजार गतिविधि के समाचार.

Market Steady बाजार दृढ है अर्थात् भाव बने हुए हैं.

Market Strong बाजार मजबूत है.

Market Tendency बाजार की रुख.

Market Tone बाजार की रुख.

Market Value बाजार मूल्य.

Market Weak बाजार कमजोर है.

Money Market नाणा बाजार.

Marketable Commodities बाजार में खरीदफरोख्त की जाने योग्य वस्तुएं.

Marketable Securities वे सेक्युरिटी जो किसी स्टॉक एक्सचेञ्ज के बाजार में खरीदी और बेची जा सकती है.

Marking स्टॉक एक्सचेञ्ज बाजार में इस शब्द का अर्थ है उस कीमत का नोट करना जिस पर किसी सेक्युरिटी का वास्तविक लेन देन हुआ हो.

Material Civilization भौतिक सभ्यता.

Material Goods भौतिक माल.

Materialism भौतिकवाद, जड़वाद.

Material Prosperity सांसारिक उन्नति, भौतिक उन्नति.

Matured date पकती मिति. जब किसी हुण्डी के भुगतान का समय पूरा हो जाता है तब यह शब्द काम में लाया जाता है.

Maturity of a Bill हुँडी की परिपक्वता; हुँडी की पकती.

Maxim सार, तत्त्व, सत्य, सर्वसाधारण सिद्धान्त, किसी ज्ञान या अनुभव से प्राप्त हुआ सत्य.

Maximum Satisfaction अधिक से अधिक संतोष. अधिक से अधिक संतोष के लिये ही अर्थशास्त्रियों के सब प्रयत्न होते हैं. अर्थशास्त्र सम्बन्धी अधिकांश सिद्धान्त अधिक से अधिक संतोष ही की व्याख्या है. उदाहरण स्वरूप बाजार कीमत के सिद्धान्त ही को लीजिये. बाजार में किसी वस्तु की कीमत बेचने वाले और खरीदने वाले दोनों के अधिक से अधिक संतोष पर ही निर्भर करती है.

Mean माध्यम, औसत.

Means of Subsistence जीविका साधन; उदर निर्वाह के साधन; वे साधन जिनके द्वारा मनुष्य अपना जीवन निर्वाह करता है.

Means of Transportation आवागमन के साधन. रेल, मोटर, गाड़ी आदि का इनमें समावेश होता है.

Measure of Value मूल्य का माप. वह माप जिसके द्वारा किसी खरीदी या बेची जाने वाली चीज की कीमत आंकी जा सके.

Medium of Exchange विनिमय का माध्यम. जब कोई व्यापारी अपना माल दूसरों को देकर उसके बदले कोई सिक्का, नोट या चेक वगैरह लेता है तो वह सिक्का या नोट विनिमय का माध्यम कहलाता है. विनिमय का माध्यम वस्तुओं के मूल्य के माप का भी काम करता है, जिसके शब्दों में उन वस्तुओं की कीमत बतलाई जाती है.

Memorandum of Association कंपनी का मेमोरेन्डम. जब कोई जॉइन्ट स्टॉक कम्पनी कंपनी एक्ट के अनुसार कायम होती है तो यह आवश्यक होता है कि खास खास बातें एक दस्तावेज पर लिखी जायं और उस पर कम से कम सात मेम्बरों के हस्ताक्षर रहें.

यही दस्तावेज Memorandum of Association कहलाता है.

Mercantile व्यापारिक, व्यापार सम्बन्धी.

Mercantile System व्यापारिक पद्धति.

Mercantalism व्यापारवाद, तिजारियत.

Mercantalist—व्यापारिक पद्धति पर विश्वास करने वाला.

Merchandise सौदागरी माल.

Merchant व्यापारी, व्यवसायी, सौदागर.

Export Merchant—निर्यात व्यापारी. वह व्यापारी जो दूसरे देशों में माल भेजने का व्यापार करता हो.

Import Merchant—आयात व्यापारी. वह व्यापारी जो दूसरे देशों से माल मंगवाने का प्रबन्ध करता है.

Merchant man—जहाज; वह जहाज जो माल ढोने के काम में आता है.

Merger—मिलाने वाला; अन्तर्भूत करने वाला. जब कोई फर्म या कम्पनी या कोई कारबार दूसरे फर्म या कम्पनी या किसी कारबार को अपने में अन्तर्भूत कर लेता है तो वह Merger कहलाता है.

Metallic Currency धातु का सिक्का. किसी देश के सरकारी टकसाल में ढला हुआ सोना, चाँदी, निक्ल और तांबा आदि धातुओं का सिक्का.

Metallic Money—धातु का सिक्का. धातु मुद्रा. किसी धातु से बनी हुई मुद्रा को धातुमुद्रा कहते हैं.

Metallic Value—धातु मूल्य. वास्तविक मूल्य. कुछ अर्थशास्त्री इस शब्द को वास्तविक मूल्य के अर्थ में भी व्यवहार करते हैं। धात्विक मूल्य और कानूनी मूल्य में अन्तर है। धात्विक मूल्य का अर्थ है धातु के रूप में उसका मूल्य; अर्थात् वास्तविक मूल्य और कानूनी मूल्य का अर्थ है वह मूल्य जो कानून द्वारा निर्धारित हो. सिक्के का विनिमय कानूनी मूल्य ही से होता है.

Metalloid उपधातु.

Metayage बटाई. यह एक प्रकार का जमीन का बंदोबस्त है जिसके अनुसार मालगुजारी में उपज का कुछ अंश दिया जाता है.

Metayer System बटाई की पद्धति.

Meteorology आन्तरिक्ष विज्ञान.

Method प्रणाली, तरीका.

Method, Abstract—निरपेक्ष प्रणाली.

Method, Deductive—निगमन प्रणाली.

Method, Inductive—आगमन प्रणाली.

Method, Realistic—वास्तविक प्रणाली.

Method, Statistical—अंक शास्त्रीय प्रणाली.

Middle Man दलाल, आढ़तिया, मध्यस्थ व्यक्ति. माल पैदा करने वाले और उसका उपभोग करने वाले, खरीदने वाले और बेचने वाले तथा इसी तरह के दो दलवाले लोगों के बीच सौदा कराने वाला व्यक्ति दलाल कहलाता है.

Middle Price माध्यमिक मूल्य; बीच की कीमत. जब कोई मनुष्य स्टाक एक्सचेंज पर खरीद बिक्री करता है तो वह दो प्रकार की कीमत रखता है। एक वह जिस पर वह अपनी चीजें बेचता है और दूसरी वह जिस पर चीजें खरीदता है. वह कीमत जो इन दोनों के बीच की होती है माध्यमिक मूल्य या "बीच की कीमत" कहलाती है.

Migration स्थानान्तर; एक स्थान से दूसरे स्थान पर आना.

Mill कारखाना, मिल, पुतलीघर.

Milling किसी सिक्के का घिसा हुआ या खुदा हुआ किनारा.

Mine खान. वह स्थान जहाँ से कोई धातु, कोयला आदि खोद कर निकाले जाते हैं.

Mineral खनिज.

Minerals खनिज द्रव्य.

Minimum Wage न्यूनतम वेतन; कम से कम वेतन. यह एक सिद्धान्त है जिसका आशय यह है कि कोई आदमी इतने कम वेतन पर नियुक्त नहीं किया जा सकता जिससे उसका जीवन निर्वाह नहीं हो सके. कम से कम वेतन वही हो सकता है जिससे जीविका चल सके.

Minor works छोटे निर्माण कार्य्य.

Mint टकसाल, मुद्रागृह; वह स्थान जहाँ सिक्का ढाला जाय.

Mint Par of Exchange जब दो या अधिक देशों में एक ही तरह के और एक ही धातु के प्रामाणिक सिक्के चलते हैं तो उन सयों में शुद्ध धातु का अंश कितना है, इसका पता लगाकर एक आधार कायम किया जाता है जिसके अनुसार विनिमय का बाजार दर ठीक किया जाता है। यही आधार Mint Par of Exchange कहलाता है.

Mint Price of Bullion (१) सोना चांदी की टकसाली कीमत.

(२) सिक्के के रूप में किसी सोने या चांदी के टुकड़े की कीमत.

(३) किसी निर्धारित तोल के सोने या चांदी के टुकड़े के लिये कितने सिक्के मिल सकते हैं अर्थात् उस टुकड़े की कीमत कितने सिक्के हो सकते हैं—यह शब्द इस बात का द्योतक है.

Minute Book कार्य विवरण पुस्तक। वह किताब जिस में किसी सभा के अधिवेशनों का संक्षिप्त कार्य विवरण रहता है.

Minutes सभा कार्य-विवरण.

Mixed Currency. मिश्रित चलन पद्धति। जब किसी देश में धातु के और कागज के दोनों तरह के सिक्के चलते हैं और दोनों कानूनी सिक्के माने जाते हैं तो इस तरह की करेन्सी को मिश्रित करेन्सी कहते हैं.

Mixed Policy मिश्रित बीमा पॉलिसी. यह शब्द अकसर जहाजी बीमे के लिये काम में लाया जाता है। इस का मतलब वह पॉलिसी है जिसमें एक स्थान से दूसरे स्थान पर यात्रा करने वाले जहाज का किसी निश्चित समय के लिये बीमा कराया जाता है. यह यात्रा और समय की मिश्रित पॉलिसी है.

Mobile गतिशील; आसानी से और बिना बहुत खर्च के शीघ्रता के साथ एक स्थान से दूसरे स्थान में गति करने योग्य.

Mobility गतिशीलता; गतिशील होने का गुण.

Mobility of Capital पूँजी की गतिशीलता; जहां अधिक लाभ उठाया जा सके वहाँ पूँजी की जा सकने की योग्यता. पूँजी एक स्थान से व एक कारबार से हटाकर दूसरे स्थान व दूसरे कारबार में लगाई जा सकती है, जहाँ की अधिक से अधिक लाभ की सम्भावना हो। जिस पूँजी में इस प्रकार की गतिशीलता की योग्यता है उसी के लिये Mobility of Capital शब्द काम में लाया जाता है.

Mobility of Labour श्रम की गतिशीलता; वह सुविधा जिससे मजदूर अधिक तरक्की पाने पर एक काम छोड़ कर दूसरे काम पर जासके.

Mock Auction बनावटी नीलाम; नीलाम की वह पद्धति जिसमें निलाम करने वाला आसपास अपने ऐसे आदमी खड़े कर देता है जो बढ़कर बोली लगाते रहें और असली बोली लगाने वालों को धोका होता रहे. इस तरह वह धोकेबाजी से अपने माल की अकसर ज्यादा कीमत वसूल कर लेता है. इस तरह के नीलाम को Mock Auction कहते हैं.

Monetary Panic द्रव्य सम्बन्धी आतंक; नाणा विषयक आतंक; द्रव्य सम्बन्धी आतंक तभी उपस्थित होता है जब अधिकांश व्यापारियों और सौदागरों को यह अनुभव या डर होने लगता है कि वे अपने नफे नुकसान का भुगतान न कर सकेंगे.

Monetary Unit द्रव्य की एकाई। किसी देश में वस्तुओं के मूल्य के माप के लिये निर्धारित की हुई द्रव्य की एकाई। हिन्दुस्थान में द्रव्य की एकाई रुपया है.

Money पैसा, द्रव्य, नाणा.

Money, Appreciation of—नाणे की मूल्य-वृद्धि.

Money at Call मंगनी पर प्राप्त होने वाला रुपया.

Money at Short Notice थोड़े समय की सूचना पर प्राप्त होने वाला रुपया या द्रव्य.

Money, Depreciation of—द्रव्य का मूल्य-ह्रास.

Money, Fiat—अविनिमय साध्य कागजी मुद्रा.

Money Making द्रव्योपार्जन.

Money Market नाणा बाजार.

Money, Metallic-धातु का सिक्का.

Money, Natural-नैसर्गिक द्रव्य.

Money Orders मनीऑर्डर.

Money Paper कागजी सिक्का.

Money, Purchasing Power of—द्रव्य की या नाणा की क्रय शक्ति.

Money, Quantity Theory of—द्रव्य का परिमाण-सिद्धान्त.

Money, Ready—नक्द रुपया.

Money, Standard—प्रामाणिक सिक्का.

Money, Tender—साई, बयाना.

Money, Token—सांकेतिक द्रव्य.

Moneys of Account हिसाबी सिक्के. द्रव्य और सिक्कों के वर्गीकरण में एक प्रकार का सिक्का जिसमें हिसाब किताब रखा जाता हो। यह चालू सिक्का भी हो सकता है और नहीं भी। इंग्लैण्ड में इस समय शिलिंग हिसाबी सिक्का भी है और चालू सिक्का भी. इसके विपरीत वहाँ छः पेनी का सिक्का चालू सिक्का है, पर हिसाबी सिक्का नहीं.

Mono-Metallism एक धातु चलन.

Monopolise एकाधिकार में लाना; किसी एक व्यक्ति या व्यक्ति समूह का किसी वस्तु को इस तरह अपने अधिकार में करलेना कि उसके सिवाय दूसरा उस माल को बेच नहीं सके अर्थात् वही उसका एक मात्र अधिकारी बना रहे.

Monopolist एकाधिकारी; वह व्यक्ति जिसे किसी खास माल को बेचने का या उसका कारबार करने का पूरा अधिकार हो.

Monopoly ठेका, इजारा, एकाधिकार; जब किसी माल का संग्रह किसी एक व्यक्ति या ऐसे व्यक्ति समूह के, जिनके बीच प्रतिद्वन्द्विता न रहे, अधिकारों में हो तो वह अनियन्त्रित अधिकार व एकाधिपत्य कहलाता है. इसमें बेचने वालों को यह सुविधा रहती है कि वह अपनी वस्तु को चाहे जिस दाम पर बेचे। खरीदने वाले का अधिकार तब समझा जाता है जब कोई विशिष्ट वस्तु उसके सिवाय दूसरे के हाथ न बेची जाय.

Monopoly Revenue एकाधिकार लाभ; एकाधिकार के कारण एकाधिकारी द्वारा उठाया हुआ लाभ.

Monopoly Value एकाधिकार में वस्तु मूल्य.

Monsoon मौसमी हवा.

Moratorium ऋण चुकाने की बढ़ी हुई अवधि। आर्थिक संकट के दिनों में ऋण चुकाने की वह बढ़ी हुई अवधि जिसके अन्दर कोई बैंक या अन्य कर्जदार, कर्ज चुकाने का समय पूरा होने पर भी, चुकती करने से बरी किया जाता है. बरी होने का अधिकार साधारणतः सरकार द्वारा मिलता है.

Mortgage गिरवी, रहन, बन्धक.

Mortgage Banks गिरवी पर रुपया उधार देने वाली बैंक.

Mortgage Debenture बंधकयुक्त डिबेंचर. वह डिबेंचर जिसमें केवल रुपया चुकाने की ही प्रतिज्ञा न हो बल्कि उसके साथ साथ जमानत के तौर पर साहूकार को कुछ सम्पत्ति भी लिख दी गई हो.

Mortgage Deed गिरवीनामा, बंधकनामा.

Mortgagee गिरवी रखने वाला, रेहनगिर, बन्धकग्रहीता. वह व्यक्ति जो ऋण के जमानत के रूप में कोई वस्तु गिरवी रखता है.

Mortgager वह व्यक्ति जो ऋण के बदले अपनी वस्तु दूसरे के यहां गिरवी रखे.

Most Favoured Nation Clause नितान्त अनुकूल व्यापारिक धारा। यह धारा व्यापारिक और राजकीय सन्धियों में रहती है। इसके अनुसार दो देश एक दूसरे के साथ इतना अच्छा व्यापारिक सुलूक रखते हैं कि जितना कि वे दुनियां के अन्य देशों के साथ नहीं रखते.

Motion प्रस्ताव, तजवीज, किसी सभा में स्वीकृति के लिये लाया हुआ प्रस्ताव.

Movables चल सम्पत्ति, अस्थावर सम्पत्ति, जंगम सम्पत्ति; वे वस्तुएं जो एक स्थान से दूसरे स्थान में हटाई जा सकें.

Moving Average चलित मध्यमान.

Multiple Cost Accounts जिस कारखाने में अनेक प्रकार की वस्तुएं तैयार होती हैं, पर उनका एक दूसरे के साथ लागत या बिक्री की कीमत में बहुत ही कम सरोकार रहता है, ऐसे कारखाने के लागत या खर्च के

हिसाब रखने के सम्बन्ध में इस शब्द का व्यवहार होता है.

Multiple Tax विविध कर.

Multiple Tax System बहुकर प्रथा। बजट के खर्च को पूरा करने के लिये सरकार जो अनेक प्रकार के कर लगाती है, उसे ही 'विविध कर प्रथा' कहते हैं.

Municipality म्युनीसिपैलिटी; किसी नगर के नागरिकों की वह प्रतिनिधि सभा, जिसे उस नगर के स्वास्थ्य, स्वच्छता तथा अन्यान्य आन्तरिक प्रबन्धों का नियमानुसार अधिकार हो.

Mutual Insurance पारस्परिक बीमा.

---

# N

Naked Debenture बंधक रहित डिबेंचर.

Name Day स्टाक एक्सचेन्ज बाजार में सेटलमेन्ट का दूसरा दिन। इसे टिकट दिन भी कहते हैं.

Named Policy नामाङ्कित बीमा पालिसी; यह शब्द जहाजी बीमा में काम आता है। जब जहाजी बीमा पालिसी में माल को लादने वाले जहाज का नाम भी दर्ज किया जाता है तो उसे Named Policy कहते हैं.

Napolean नेपोलियन नामक सिक्का; यह फ्रान्स का एक पुराना सोने का सिक्का है जो बीस फ्रैंक के बराबर होता है। यह अब जारी नहीं किया जाता, पर इसका प्रचार अब भी है.

National Debt राष्ट्रीय ऋण; सरकारी कर्ज । राष्ट्रीय कार्य्यों के लिये सरकार द्वारा लिया हुआ कर्ज.

National Demand राष्ट्रीय मांग। जो मांग सारे या अधिकांश राष्ट्र के द्वारा की जाती है उसे राष्ट्रीय मांग कहते हैं.

National Economics राष्ट्रीय अर्थशास्त्र। समूचे देश या राष्ट्र के अर्थशास्त्र को राष्ट्रीय अर्थशास्त्र कहते हैं। यह स्थानीय, प्रान्तीय अर्थशास्त्र तथा अन्तर्राष्ट्रीय अर्थशास्त्र से पृथक है.

National Health Insurance राष्ट्रीय स्वास्थ्य का बीमा। राष्ट्रीय स्वास्थ्य बीमा सम्बन्धी प्रथम एक्ट ईसवी सन् १९११ की १५ जुलाई को पास हुआ और ईसवी सन् १९१२ की १५ जुलाई से वह अमल में आने लगा। ईसवी सन् १९१३, १९१९ और १९२० में इसमें संशोधन हुए। कहा जाता है कि ब्रिटिश सरकार ने यह बहुत ही जनहितकारक कार्य्य किया। ईसवी सन् १९११ के एक्ट का यह आशय था "यह एक्ट स्वास्थ्यनाश और रोग तथा बेकारी निवारण के लिये बीमा की योजना प्रस्तुत करता है."

National Income राष्ट्रीय आय। राष्ट्रीय आमदनी। जब किसी देश का श्रम और पूँजी उस देश के धनोपार्जन के प्राकृतिक साधनों में लगकर उससे खर्च जाने के बाद जो आय होती है उसे राष्ट्रीय आय कहते हैं.

National Wealth राष्ट्रीय सम्पत्ति। राष्ट्र के सभी सदस्यों की सम्पत्ति के योग को राष्ट्रीय सम्पत्ति कहते हैं। इसके अन्दर उन सदस्यों की वैयक्तिक और सामूहिक सभी प्रकार की जायदाद आ जाती है। (राष्ट्र के एक व्यक्ति का दूसरे व्यक्ति पर ऋण इस हिसाब के अन्दर जोड़ा नहीं जाता.)

Nationalisation राष्ट्रीयकरण। देश के कारखानों, खानों और उद्योग धन्धों पर राष्ट्र या राष्ट्रीय सरकार का अधिकार होना राष्ट्रीयकरण कहलाता है.

Nationalisation of Industries उद्योग धन्धों का राष्ट्रीयकरण। जब राष्ट्र के उद्योग धन्धे वैयक्तिक अधिकार से निकल कर राष्ट्र या राष्ट्रीय सरकार के अधिकार में चले जाते हैं, तब इस शब्द का उपयोग किया जाता है.

Natural प्राकृतिक, नैसर्गिक, कुदरती.

Natural Agents प्राकृतिक साधन। 'भूमि' उत्पादन का प्राकृतिक साधन समझा जाता है। इसकी तादाद बढ़ाना या घटाना मनुष्य-शक्ति के बाहर की बात है.

Natural Price प्राकृतिक मूल्य; नैसर्गिक मूल्य.

Natural Resources प्राकृतिक साधन.

Naturalisation देशीयकरण। जब मनुष्य अपने देश की नागरिकता छोड़कर दूसरे देश के नागरिक अधिकारों को नियमानुसार ग्रहण करता है तब उसके इस कार्य्य को Naturalisation कहते हैं (इसका विशेष विवरण राजनीतिशास्त्र के कोष में देखो.)

Naturalisation of Aliens विदेशियों का देशीयकरण.

Navigation Canals नौका संचालन योग्य नहर; यह नहर जो नाव या जहाज चलाने के काम आती है.

Navy Bills जल सेना सम्बन्धी बिल। ये दो तरह के होते हैं। एक तो वे जिन्हें जलसेना विभाग जहाजी सामान के मूल्य के बदले में देता है और दूसरे वे जो जलसेना के अफसरों या कर्मचारियों को उनकी तनख्वाह के बदले में दिये जाते हैं.

Necessaries जीवनोपयोगी आवश्यक वस्तुएं; जरूरियात; वे वस्तुएं जो अपना तथा अपने परिवारवालों का जीवन कायम रखने के लिये अनिवार्य्य रूप से आवश्यक होती हैं.

Conventional Necessaries कृत्रिम आवश्यकताएँ.

Necessaries of Existence जीवन निर्वाह की आवश्यक वस्तुएँ.

Necessaries of Life जीवन निर्वाहक पदार्थ.

Negative Services ऋणात्मक सेवाएँ, प्रतिकूल सेवाएँ. वे सेवाएँ या कार्य जिनका प्रतिफल शून्य से भी कम होता है.

Negotiable Instrument विनिमय साध्य कागज या हुँडी। ये वे दस्तावेज हैं, जो नियमानुसार एक मनुष्य के पास से दूसरे मनुष्य के पास ट्रान्सफर होने से उनमें अङ्कित की हुई सम्पत्ति या जायदाद का वह मनुष्य कानूनन अधिकारी हो जाता है जिसके नाम पर ये ट्रान्सफर किये गये हों। इनके अन्तर्गत हुण्डी, प्रॉमिसरी नोट, डॉक वारन्ट, विदेशी सरकार के बाँड और वे सब कागजात आजाते हैं जिनमें व्यापारिक कानून के अनुसार विनिमय साध्यता का गुण हो और जिनका रखनेवाला उनमें लिखी रकम या जायदाद पाने का कानूनी तौर पर हकदार हो.

Negotiable Paper इसका मतलब प्रायः वही है जो Negotiable Instrument का है.

Negotiable Securities विनिमय साध्य सेक्यूरिटी या जामिनगिरी; वे सेक्यूरिटियां जिनमें विनिमय साध्यता का गुण हो अर्थात् जो क्रयविक्रय की जा सकें और जिनका रखनेवाला उनमें लिखी रकम या जायदाद पाने का कानूनन तौर पर अधिकारी हो.

Net खालिस; असल; शुद्ध; वास्तविक; पक्का. सभी तरह का खर्च व छूट को बाद देकर जो बचे वह net कहलाता है. यह शब्द "Gross" अर्थात् "कुल" के प्रतिकूल है.

Net Assets निखालिस रकम; असल लेनी.

Net Circulation असल चलन.

Net Earnings निखालिस आमदनी; उत्पादन के सभी तरह के खर्च बाद देकर जो कुछ आमदनी या प्राप्ति होती है वह खालिस आमदनी या "शुद्ध प्राप्ति" कहलाती है. कुल आमदनी जिसके अन्दर खर्च भी शामिल रहता है Gross earnings कहलाती है.

Net Income निखालिस आमदनी.

Net Interest निखालिस सूद, असल ब्याज; खालिस सूद पूँजी की वह आमदनी है, जो वसूली का खर्च तथा अन्य नुकसानी जाने के बाद बच जाती है.

Net Produce खालिस पैदावार, असल उपज. खालिस पैदावार वह पैदावार है जो पैदा करने के सभी खर्च जाने के बाद रह गई हो.

Net Profit निखालिस मुनाफा; असल नफा, शुद्ध लाभ. किसी कारबार का निखालिस मुनाफा वह कहलाता है जो सब प्रकार का खर्च जाने के बाद बाकी रह जाता है.

Net Rent निखालिस लगान; असल लगान; किसी जायदाद का निखालिस लगान वह है जो सब तरह का टेक्स या खर्च घटाकर बच जाता है.

Net Revenue निखालिस मालगुजारी; शुद्ध राजस्व; निखालिस मालगुजारी वह है जो वसूली आदि का खर्च घटाकर बच जाती हो.

Net Value निखालिस कीमत, विशुद्ध मूल्य.

Net Weight असल वजन, निखालिस वजन; बारदाने का वजन काटकर केवल माल का जो वजन रहता है उसे निखालिस वजन कहते हैं.

Neutral तटस्थ, उदासीन.

Neutral Markets तटस्थ बाजार; युद्ध के समय अपने बाजार को खुला रखना तटस्थ राष्ट्रों का प्रधान उद्देश रहता है, पर साथ ही युद्ध प्रवृत्त राष्ट्र तटस्थ व्यापार के द्वारा अपने शत्रु पर वार करना चाहते हैं. इसलिये अन्तर्राष्ट्रीय विधान के अनुसार यह तय हो गया है कि तटस्थ जहाज पर लदा हुआ शत्रु का माल तथा शत्रु जहाज पर लदा हुआ तटस्थ माल तटस्थ बन्दरगाहों में स्वतन्त्ररूप से आ जा सकता है.

No Account "हिसाब नहीं." जब किसी व्यक्ति का बैंक में हिसाब या खाता न हो और वह बैंक पर चेक काटदे तो बैंकर उस चेक पर "No Account" लिखकर लौटा देता है.

No Advice "सूचना नहीं", "बे सूचना" जब कोई व्यक्ति किसी बैंकर के पास हुण्डी सिकराने के लिये लेजाता है पर उस बैंकर को हुँडी लिखने वाले की ओर से इस सम्बन्ध की कोई सूचना पहले न मिली हो तो वह उस पर No advice लिखकर लौटा देता है.

No Funds जब किसी व्यक्ति की बैंक खाते में कोई रकम जमा न हो और वह बैंक पर चेक काटदे तो बैंकर उस पर No Funds लिखकर उस चेक को लौटादे ता है. No Account और No Funds में यह फर्क है कि No Account तो उस आदमी के चेक पर लिखा जाता है जिसका बैंक में हिसाब या खाता ही न हो, पर उसने उसपर चेक काट दिया हो. इसके विपरीत No Funds उस आदमी के चेक पर लिखा जायगा जिसका बैंक में खाता तो हो, पर जमा न हो अर्थात् उसने अपने खाते की रकम उठाली हो.

Nominal नाम मात्र का, केवल नाम का.

Nominal Account नाममात्र का हिसाब.

Nominal Capital नाम मात्र की पूँजी, निर्दिष्ट पूँजी.

Nominal Consideration नाम मात्र का विचार

Nominal Damage नाममात्र की क्षति

Nominal Exchange नामाङ्कित विनिमय.

Nominal Par नामाङ्कित मूल्य. वह मूल्य जो किसी बॉँड, शेअर या सार्टिफिकेट पर लिखा रहता है. अगर इनकी बाजारू कीमत इन पर अंकित कीमत से ज्यादा हो तो उसे Above par और कम हो तो Below Par कहा जायगा.

Nominal Partner नाममात्र का हिस्सेदार. नाममात्र का हिस्सेदार वह मनुष्य है जिसका कारोबार में कोई वास्तविक स्वार्थ नहीं है पर जो अपना नाम कारबार के लिये दे देता है.

Nominal price नाम मात्र का मूल्य. माल और सेक्युरिटियों की निर्धारित की हुई वह कीमत जो बाजार मूल्य के लगभग हो, पर उसके अनुसार लेनदेन करना जरूरी न हो। यह कीमत केवल नामकी ही रहती है और इसके अनुसार लेनदेन हो भी सकता है और नहीं भी.

Nominal Value कानूनी कीमत; नामाङ्कित मूल्य. किसी सिक्का, सार्टिफिकेट या बॉँड का वह मूल्य जो कानूनी तौर पर या रिवाज के मुताबिक उस पर लिखा रहता है.

Nominal Wages नक्द वेतन, नाममात्र का वेतन.

Nominee मनोनीत व्यक्ति, नामजद व्यक्ति.

Non-acceptance अस्वीकृति, नकारना.

Non-acceptance of the Exchange Bill हुँडी की अस्वीकृति; हुण्डी को अस्वीकार करना.

Non-Business Days छुट्टी के दिन.

Non-Cumulative Dividend अवर्द्धमान लाभ। जाइन्ट स्टाक कंपनी के प्रिफरेन्स शेअरों (व्याज के शेअरों) पर, विना पिछले वर्ष के घाटे का ख़याल किये, हर वर्ष जो मुनाफा बाँटा जाता है, उसे Non-Cumulative Dividend कहते हैं। इसके विपरीत यदि किसी खास साल का मुनाफा दूसरे साल के घाटे को पूरा करने में लगाया जाता है तो उसे Cumulative Dividend कहते हैं.

Non-Cumulative Preference Shares अवर्द्धमान रियायती शेअर। ये Non-Cumulative Shares ही की तरह होते हैं। फर्क केवल इतनाही

है कि मुनाफे के बाँटने में या मूलधन के देने के सम्बन्ध में साधारण शेअरों की तुलना में इनका स्थान पहले आता है.

Non-Elastic Demand बेलोच मांग

Non-Occupancy Tenant गैर दखीलकार आसामी। जमीन कानून के अनुसार गैर दखीलकार आसामी वह है जिसकी जोत जमीन जमींदार द्वारा छीनी जा सकती है.

Non-Personal Goods अवैयक्तिकमाल वह माल जिस पर किसी व्यक्ति विशेष का अधिकार न हो.

Non-Productive Consumption (माल की) निरुत्पादक खप। माल की ऐसी खप जिसका परिणाम किसी प्रकार की उपज में न हो.

No Rent Land बेलगान जमीन; बिना लगान पर दी हुई जमीन, वह जमीन जिसे जोतने से बहुत ही थोड़े लाभ की आशा हो। ऐसी जमीन पर लगान लगाने से कोई उसे जोतने बोने को राजी नहीं होता.

No-Tax Revenue कर से भिन्न सरकारी आय.

Non-Transferable Goods अविनिमय साध्य पदार्थ.

Non-Votable Item वह मद जिस पर व्होट न दिया जा सकता हो.

Normal सामान्य, साधारण.

Normal Balance साधारण बाकी; मामूली बकाया.

Normal Demand साधारण मांग.

Normal Interest साधारण व्याज, मामूली सूद.

Normal Price साधारण मूल्य, मामूली कीमत.

Normal Wages साधारण मजूरी.

Normative Economics नीति प्रधान अर्थशास्त्र.

Notary Public वह अफसर जो खत और दूसरे दस्तावेजों की तसदीक करता है

Notation अङ्क लेखन.

Note नोट, कागजी सिक्का.

Bank Note बैंक नोट.

Fraudulent Note जाली नोट.

Government Promissory Note सरकारी प्रॉमिसरी नोट; सरकारी ऋणपत्र.

Promissory Note प्रॉमिसरी नोट.

Note of Hand प्रॉमिसरी नोट.

Notice of Dishonour हुँडी की अस्वीकृति की सूचना.

Notified Area घोषित क्षेत्र.

Noting a Bill जब हुँडी भुगतान के लिये पेश की जाती है और किसी कारणवश वह अस्वीकृत करदी जाती है तब वह हुँडी रखने वाले की ओर से नोटरी अफसर के पास भेजी जाती है। उक्त अफसर फिर उसे दुबारा स्वीकृति के लिये पेश करता है। फिर भी उसके अस्वीकृत होने पर वह अफसर उक्त हुंडी पर अस्वीकृति के कारण लिख देता है। इसे Noting a Bill कहते हैं.

Novation यह शब्द कानून में व्यवहृत होता है। इसका अर्थ है किसी ठेके के काम में पुरानी पार्टी के स्थान में नयी पर्टी का आना.

Nudum Pactum यह लेटिन भाषा का मुहाविरा है इसका अर्थ है—वह दस्तावेज जो बिना सोचे समझे किया गया हो. अगर इस दस्तावेज पर मुहर न हुई तो उस पर कोई कार्य्यवाही नहीं की जा सकती

---

## O

Obligation ऋण, दायित्व, बाध्यता, कृतज्ञता, अनुग्रह. विदेशी रेल्वे कंपनियों के शेअर.

इस शब्द के तीन अर्थ हैं (१) यह शब्द ऋण दाता के प्रति ऋणी का सम्बन्ध व्यक्त करता है।

(२) यह शब्द उन कागजात के लिये भी व्यवहृत होता है जिन पर ऋण का दायित्व लिखा रहता है.

(३) यह शब्द विदेशी रेल्वे कंपनियों के शेअरों के लिये भी व्यवहृत होता है.

Obsolescence—यह शब्द कारखाने की उस मशीनरी

के लिये काम आता है जो पुरानी पड़ गई हो और जिसका स्थान ऐसी नई मशीनरी ने ले लिया हो जो पहिली से कहीं अच्छी और जल्दी काम करने वाली हो। इस प्रकार नई मशीनरी के कारण पुरानी मशीनरी का जो मूल्य ह्रास होता है, उसका कारण उसका अपेक्षाकृत निकम्मापन है.

Occassional Market हाट, वह बाजार जो कभी कभी किसी निश्चित समय में लगता है.

Occupancy Right मौरूसी हक। एक प्रकार का जमीन का बंदोबस्त जिसमें यद्यपि कृषक जमीन का मालिक नहीं रहता है तो भी वह आजीवन तक जमीन को जोतने बोने का अधिकार रखता है। नियमित शर्तों के पालन करते रहने पर कोई उसे उसकी जमीन से बेदखल नहीं कर सकता.

Occupancy Tenant मौरूसी काश्तकार.

Occupation लावारिस माल पर दखल। उन चीजों का दखल जो किसी की न हो, जिसे उसके अधिकारी ने छोड़ दिया हो, जो सार्वजनिक शत्रु की सम्पत्ति हो.

Occupation धन्धा, पेशा, रोजगार, व्यवसाय, अधिकार.

Reginal Occupation स्थानानुसार धन्धा.

Seasonal Occupation मौसमी रोजगार.

Octroi चुंगी, बिक्री या व्यवहार के लिये देश के अन्दर लाये हुये पदार्थों पर लगाया जाने वाला कर.

Offer विक्रय प्रस्ताव, दाम लगाना.

Official List मूल्य सूची, स्टाक एक्सचेंज कमेटी द्वारा प्रकाशित स्टाक और शेयरों के मूल्य और सौदे की सूची.

Official Receiver—सरकार द्वारा नियुक्त रिसीवर। दिवाला कानून के अनुसार दिवालिया कर्जदार की धन सम्पत्ति के लिये कुछ आदमी सरकारी रिसीवर नियुक्त किये जाते हैं। इन लोगों के ऊपर कर्जदार के व्यवहार की देख रेख और उसकी सम्पत्ति तथा लेन देन के प्रबन्ध का भार रहता है.

Official Value सरकारी मूल्य.

Old age Pension वृद्धावस्था की पेन्शन.

Old Lady of Threaducedle Street यह शब्द बैंक ऑफ इंग्लैण्ड और उसके डायरेक्टरों के तिरस्कार के रूप में बोला जाता है.

Omnium यह शब्द स्टाक एक्सचेंज के व्यवहार में काम आता है और इसका अर्थ है—विभिन्न स्टाकों की कुल कीमत जिसके अन्दाज पर कर दिया जाय.

On Approval पसन्दगी पर.

On Cost कुल लागत पर.

On Demand जो हुँडियां पेश करने पर सिकारी जानी चाहिये उन पर यह शब्द लिखा जाता है. इन पर स्वीकृति की आवश्यकता नहीं होती.

One Man Company एक मनुष्य की कंपनी. यह शब्द उस सार्वजनिक लिमिटेड कम्पनी के लिये व्यवहृत होता है जिसके कुल हिस्से एक आदमी खरीदता है और सिर्फ ६ हिस्से नाम के लिये दूसरे छः आदमियों को इसलिये दे देता है कि जिससे वह लिमिटेड कंपनी कहला सके और उसकी कानूनी तौर पर रजिस्ट्री हो सके।

Onerous Tax दुर्वह कर, गुरुतर कर. वे फैज टेक्स. वह कर जिसका देने वाला उस कर से प्रत्यक्ष रूप से कोई लाभ न उठाता हो.

Onus of Proof सबूत का भार.

Open Account खुला हिसाब. बही खाते का वह हिसाब जो तय नहीं हुआ हो.

Open Cheque खुला चेक; वह चेक जिसे सब कोई भुना सके अर्थात् जिसका रुपया उस चेक को रखने वाले किसी को या जिसके नाम पर वह बेचान किया गया हो उसे दिया जा सके.

Open Credits खुली साख; खुली साख उसे कहते हैं जिस पर कोई बेंक या साहूकार बिना किसी वैयक्तिक गारंटी, रहन तथा अन्य किसी शर्त के किसी को कर्ज देता है.

Opening a Cheque or Crossing चेक खोलना, जब चेक का क्रॉसिंग हटा दिया जाता है और उस पर "Pay Cash" यह शब्द लिख दिया जाता है तो उस क्रिया को Opening a Cheque or Crossing कहते हैं.

Open Policy खुली बीमा पालिसी. यह शब्द जहाजी बीमा में व्यवहृत होता है. इस पॉलिसी में बीमा

कराते समय जहाजी माल का मूल्य और परिमाण ठीक रूप से निश्चित नहीं किया जाता। आरम्भ में सरसरी तौर से अन्दाज लगाकर माल के निकटस्थ मूल्य का बीमा कर लिया जाता है. पीछे माल की ठीक कीमत और मूल्य अङ्कित किया जाता है. अगर इसमें यह मालूम हो कि बीमा की हुई रकम से जहाजी माल का मूल्य अधिक है तो उस बढ़े हुए मूल्य का अतिरिक्त प्रीमियम ले लिया जाता है और उसके बदले में एक और अतिरिक्त पॉलिसी जारी कर दी जाती है. इसके विपरीत अगर माल की कीमत से बीमा अधिक कीमत का कर दिया गया हो तो उसे "Over Insurance" मानकर बाकी प्रीमियम लौटा दिया जाता है.

Operating Cost काम चलाने का खर्च.

Option Certificates यह एक प्रकार का सार्टिफिकेट है जिसे कंपनी जारी करती है. इसमें सार्टिफिकेट पाने वाले का अधिकार रहता है कि वह एक निर्धारित समय के अन्दर मूल कीमत पर या किसी निर्धारित मूल्य पर हिस्सा खरीद सके. कोई व्यक्ति केवल एक ही शेयर का हिस्सा खरीद सकता है.

Options यह एक प्रकार का सौदा है जिसमें व्यापारी एक निर्धारित समय के अन्दर निश्चित कीमत पर माल की कुछ खास तादाद खरीदने बेचने या दोनों का हक रखता है. इस हक को हासिल करने के लिये उसे जो रकम लगानी पड़ती है उसे Price of the Option कहते हैं.

Order ऑर्डर; माल भेजने के लिये लिखित या मौखिक आज्ञा या प्रार्थना.

Order Cheque शाह जोग हुण्डी. वह चेक जिसका रुपया उसी धनी को मिले जिसके नाम पर वह जारी किया गया है या उसे मिले जिसके नाम पर उसका बेचान किया गया है.

Ordinary General Meeting साधारण अधिवेशन. कंपनी के साधारण अधिवेशन का अर्थ है हिस्सेदारों की वार्षिक सभा जिसमें कंपनी के गतवर्ष के कारबार पर विचार किया जाता है और अगले वर्ष के लिए डायरेक्टरों और हिसाब परीक्षकों का चुनाव होता है। कंपनी एक्ट के अनुसार सभी कम्पनियों को साल के अन्दर एक साधारण अधिवेशन अवश्य करना पड़ता है। दो साधारण अधिवेशनों के बीच कभी १५ महीने से अधिक अन्तर नहीं रखा जा सकता.

Ordinary Resolution साधारण प्रस्ताव; साधारण प्रस्ताव उस प्रस्ताव को कहते हैं जिसके पास होने के लिये कंपनी की किसी भी प्रकार की साधारण बैठक में उपस्थित अधिकांश मेम्बरों की राय की आवश्यकता होती है.

Ordinary Shares साधारण हिस्से. जाइन्ट स्टाक कंपनी के कई तरह के शेयर होते हैं; उनमें एक साधारण हिस्से भी हैं. प्रीफरेन्स शेअर का दर्जा साधारण हिस्से से ऊपर होता है और Deferred Share का दर्जा इससे नीचे.

Ordinary Stock साधारण स्टाक.

Organisation सङ्गठन, व्यवस्था; उत्पत्ति करने के विचार से उत्पत्ति के साधन, भूमि, श्रम और पूँजी को एकत्र कर उनका यथा योग्य उपयोग करना संगठन कहलाता है.

Organiser संगठन कर्ता; संगठन करने वाला; व्यवस्था करने वाला.

Original मौलिक.

Original Bill मौलिक हुण्डी; वह हुण्डी जिस पर किसी ने सही नहीं की हो; पर फिर भी वह बेची जा रही हो. ऐसी हुण्डियाँ खुले बाजार में अधिक कीमत पर नहीं बेची जा सकतीं, जबतक कि उनके जारी करने वाले या उन्हें स्वीकार करनेवाले बहुत बड़ी साखवाले व्यक्ति या फर्म न हो.

Oscillation घट बढ़.

Ostensible Partner नाम मात्र का हिस्सेदार। किसी कंपनी का वह हिस्सेदार जो वास्तव में हिस्सेदार न हो, पर जिसने अपना नाम हिस्सेदारों की सूचि में रहने दिया हो. इस तरह के हिस्सेदार के लिए अंग्रेजी में Quasi Partner और Nominal Partner शब्द भी व्यवहृत होता है.

Out-Clearing जब एक बैंक दूसरे बैंक के साथ चेक का परिवर्तन करता है तो दूसरे बैंक के पास भेजा जानेवाला चेक "Out Clearing" और दूसरे बैंक से आनेवाला चेक "In Clearing" कहलाता है.

Out door Relief बाहरवालों के लिए सहायता. श्रम-

शाला में न रहनेवाले व्यक्तियों को दी जाने वाली सहायता.

Output-उत्पादित वस्तु, उपज, पैदावार। किसी निश्चित समय के अन्दर किसी कारखाने की पैदा या तैयार की हुई चीज़ को Out put कहते हैं.

Outside Broker--बाहरी दलाल. सराफे का मेम्बर हुये बिना ही स्टाक और शेयर का खरीद फरोख्त करने वाला दलाल.

Over Capitalised अधिक पूँजी का लगना. जब किसी कारबार में इतना भी नफा न हो कि उसमें लगी हुई पूँजी का सूद निकल सके तो उसे Over Capitalised कहते हैं.

Over Draft जमा से अधिक निकालना; जितना रुपया बैंक के चालू खाते में जमा हो उससे अधिक निकाला हुआ रुपया Over Draft कहलाता है.

Over-draw a Bill जमा से अधिक रकम की हुण्डी करना.

Over-Drawn Bill जमा से अधिक की हुंडी.

Over Due Bill खड़ी हुण्डी; वह हुण्डी जो मुद्दत पूरी होने पर न सिकारी गई हो और जो खड़ी हो.

Over Entry Certificate जब बाहर से माल मंगाने वाला व्यापारी अपने माल का ज्यादा अंदाज़ लगा लेता है और उसी के अनुसार अधिक आयात कर देता है तो कर वसूल करने वाले अधिकारी गण उस बढ़े हुये माल के लिये जो सार्टीफिकेट जारी करते हैं उसे Over-Entry Certificate कहते हैं। इस सार्टीफिकेट के पेश करने पर अधिक लिया हुआ कर वापस लौटा दिया जाता है.

Over head Charges ( or Expenses ) ऊपरी खर्च या व्यय. यह वह व्यय है जो प्रत्यक्ष रूप से उत्पादन व्यय में शामिल नहीं होता. यह बहुत सी क्रियाओं पर पड़ने से बिल्कुल बट जाता है और प्रत्यक्ष रूप से कोई असर नहीं करता.

Overnight Money रात भर के लिये कर्ज़. हुण्डी के दलालों द्वारा बैंक वालों से थोड़े समय के लिये अर्थात् दिन के तीसरे पहर से लेकर दूसरे दिन के सुबह तक के लिये उधार लिया हुआ रुपया.

Over Production माल की अधिक उत्पत्ति.

Overriding Commission बीमा कराने वाले व्यक्तियों को खोज ला देने के मेहनताने स्वरूप दलाली या दूसरे लोगों को दिया हुआ कमिशन.

Overside Delivery बाहर से आये हुये जहाज पर के माल को बगल में लगे हुये दूसरे जहाज़ पर देना.

Over Stock अत्यधिक माल का संग्रह.

Over Stocked Market माल से ठसाठस भरा हुआ बाजार.

Over Supply अत्यधिक पूर्त्ति.

Over Tonnage अत्यधिक जहाजों की उपस्थिति; किसी निश्चित भाड़े पर माल ले जाने के लिये बंदरगाह पर आवश्यकता से अधिक जहाजों का मिलना.

Over Trading किसी कंपनी या कारोबार में जितनी पूँजी लगाई गई हो उससे अत्यधिक जोखिम का व्यापार करना Over Trading कहलाता है; जैसे किसी कंपनी की हैसियत एक लाख रुपये की है और वह दो तीन लाख का व्यापार करती है तो उसके इस कार्य को Over Trading कहा जायगा।

Owner's Risk मालिक की जोखिम पर। यह शब्द माल को एक स्थान से दूसरे स्थान में भेजने के सम्बन्ध में बोला जाता है जब कि रवानगी करने वाले और माल के मालिक के बीच इस प्रकार की शर्त्त बंदी हो कि अगर रास्ते में माल की किसी प्रकार की हानि होगी, तो उसका जिम्मेदार माल मालिक होगा, भेजने वाला नहीं. रेल्वे की लगेज रसीदों पर यह शब्द अक्सर देखा जाता है.

# P

Paction इकरार, इकरारनामा.

Paid-up Capital प्राप्त हिस्सा पूँजी; चुकाई हुई पूँजी। चुकाई हुई पूँजी कंपनी की वह पूँजी है जो उसे हिस्सेदारों से मिल चुकी हो.

Paid-up Share चुकाया हुआ हिस्सा; जाइन्ट स्टाक कंपनी का वह हिस्सा जिसका कुल रुपया चुकाया जा चुका हो.

Pagoda पगोडा. दक्षिण भारत का एक सिक्का.

Panic आतङ्क; आर्थिक संकट उपस्थित होने पर बाजार में जो आतंक छा जाता है उसे Panic कहते हैं.

Paper Credit कागज़ी साख; तमस्सुक वगैरह लिखा कर रुपया पैसा सूद पर लगाने का तरीका.

Paper Currency कागज़ी सिक्का; कागज़ी चलन। सोने चाँदी के सिक्के के समान विनिमय का माध्यम बना कर चलाये हुये कागज़ के सिक्के को Paper Currency कहते हैं। कागजी सिक्के के अन्दर बैंक नोट, करेंसी नोट, चेक और हुँडी आदि का समावेश होता है.

Paper-Currency Reserve कागजी-मुद्रा-कोष. जब कागजी सिक्का चलाया जाता है तो उतने ही मूल्य के सोने चाँदी के सिक्के सरकारी खजाने में सुरक्षित रखे जाते हैं। इसी को Paper-Currency Reserve कहते हैं.

Paper Money कागज़ी सिक्का; कागज़ी नाणा, करेंसी और बैंक नोट को कागजी सिक्का कहते हैं। कभी कभी चेक, बॉंड और इसी तरह के दूसरे कागज़ भी कागज़ी सिक्के की परिभाषा के अन्दर आजाते हैं.

Paper Money, Conventional— सांकेतिक कागजी सिक्का.

Paper Money, Fiduciary साख के आधार पर निकाला हुआ कागजी नाप.

Par सममूल्य। अंग्रेजी के Par शब्द का अर्थ बराबर होता है। जब शेअर, स्टाक और बांड आदि की कीमत बाजार में उनके अङ्कित मूल्य के अनुसार होती है, तब वे at Par कहलाते हैं। अगर अङ्कित मूल्य से इनकी कीमत अधिक हुई तो ये Above Par और कम हुई तो Below Par कहलायेंगे.

Par Intervention यह Supra Protest शब्द का फ्रेंच रूप है.

Parity of Exchange विनिमय की सममूल्य दर. विनिमय की समता.

Parity Prices मूल्य की समता। कई बार ऐसा अवसर आता है कि विभिन्न देशों के (जैसे न्यूयार्क, लंदन) बाजारों में एक ही स्टाक की खरीद बिक्री का जोर होता है। ऐसे समय विभिन्न देशों के स्टाक बाजारों के बन्द होने के समय में थोड़ा थोड़ा अन्तर रहता है। इसका यह परिणाम होता है कि स्टाक का मूल्य एक देश में बाजार बन्द होने के समय जो होता है, उससे यह दूसरे देश के बाजार बन्द होने के समय में कुछ कम ज्यादा होता है। इसका कारण दोनों देशों के बाजार बन्द होने के समय का अन्तर है। इतना होते हुए भी दोनों बाजारों की कीमत का झुकाव सदा एक होने की ओर रहता है। इसी को Parity Prices कहते हैं.

Par of Exchange विनिमय की समता। दो देशों के बीच विनिमय की समता तब कहलाती है जब एक देश के सिक्के का निश्चित परिमाण दूसरे देश के सिक्के के निश्चित परिमाण के बराबर होता है, जैसे जब ग्रेट ब्रिटेन का एक स्टर्लिंग फ्रान्स के १२४.२१ फ्रान्क के बराबर होता है, तब कहाजाता है कि दोनों देशों का मुद्राचलन Par of Exchange पर है.

Parent Company मूल कंपनी। वह कंपनी जिससे दूसरी छोटी बड़ी कंपनियां निकली हों.

Partial Indorsement आंशिक बेचान। हुँडी का वह बेचान जिसमें हुँडी की रकम का एक अंश विशेष देने की स्वीकृति दी गई हो.

Participating Preference Shares (See Share)

Particular Average खास हानि; जिस दुर्घटना के विरुद्ध जहाज या माल का बीमा कराया जाता है

उसके द्वारा आंशिक या खास क्षति होने को Particular Average कहते हैं.

Parties to Bill of Exchange हुण्डी से सम्बन्धित पार्टियां; हुण्डी की पार्टी में खास तौर से निम्नलिखित लोगों का समावेश होता है— (१) हुण्डी जारी करने वाले. (२) हुण्डी सिकारने वाले (३) हुण्डी लेने वाले (४) हुण्डी पर सही करने वाले।

Partings or Parting Bullion सोने और चांदी की मिलावट. जब इस मिलावट में सोना अधिक रहता है तो इसे Gold parting और चांदी अधिक रहती है तो Silver parting कहते हैं.

Partition बटवारा; विभाजन. सम्मिलित जायदाद या मिल्कियत को अलग अलग हिस्सेदारों में बांटने की क्रिया को Partition कहते हैं.

Partners हिस्सेदार, भागीदार साझादार. सम्मिलित रूप से कोई कारबार चलाने के लिये दो या दो से अधिक आदमियों का साझा होना साझादारी कहलाती है. उसका अलग अलग व्यक्ति साझादार या हिस्सेदार कहलाता है. हिस्सेदार कई तरह के होते हैं-यथा.

Partner, Active—कर्ताधर्ता साझी; कर्ताधर्ता साझी वह है जो व्यापार के संचालन में खास भाग लेता है.

Partner, Dormant—अक्रिय साझी; गुप्त साझी;यह वह साझी है जो साझे में पूँजी लगाता है परन्तु व्यापार सञ्चालन में कोई सक्रिय भाग नहीं लेता। इस लिये बाहरी लोगों में वह साझी नहीं समझा जाता.

Partners, Limited—परिमित जोखिमवाला साझी. यह वह साझी है जिसकी जिम्मेदारी परिमित होती है. हमारे देश में इस प्रकार के साझी नहीं होते और न वे यहां वैध ही समझे जाते हैं.

Partner, Nominal—नाममात्र का साझी. नाममात्र का साझी वह है जिसे बाहरी जनता तो साझी समझती हैं, पर साझे में उसका कोई खास स्वार्थ नहीं रहता.

Partner, Ostensible—दृश्य साझी; दिखावटी साझी। दिखावटी साझी वह है जो अपने आपको साझी बतलाता है, पर वास्तव में वह साझी नहीं होता है.

Partner, Quasi—बनाम साझी; यह वह साझी है जो साझे में सक्रिय भाग लेना छोड़ देता है, परन्तु वह अपनी पूँजी कारोबार में ज्यों की त्यों बतौर कर्ज के इस शर्त पर लगी रहने देता है कि उसे उसका ब्याज और मुनाफा मिलता रहे.

Partner, Secret—गुप्त साझी; यह वह साझी है जो बाहरी दृष्टि से तो साझी नहीं मालुम होता, परन्तु अंदर ही अंदर वह सारे व्यापार का सञ्चालन करता है और उसमें अपना कुछ स्वार्थ भी रखता है.

Partnership साझा. हिस्सेदारी; भागीदारी. भारतीय व्यवस्थापक सभा ने ईसवी सन् १९३२ में साझा सम्बन्धी एक कानून इंग्लैण्ड के साझा सम्बन्धी कानून की रूपरेखा पर पास किया था. इस कानून की धारा ४ में साझे की व्याख्या इस प्रकार दी है—"साझा उन व्यक्तियों के बीच का सम्बन्ध है जो उन सबों के लिये किये गये व्यापार का मुनाफा आपस में बांटने के लिये स्थिर हुआ है.

Partnership, Deed of—शराकतनामा; साझेदारी नामा; यह वह दस्तावेज़ है जिसमें बकानून साझेदारी का कौलकरार और शर्तें लिखी जाती हैं.

Par Value सममूल्य. इसका मतलब है सेक्युरिटियों का अंक मूल्य.

Pass Book पास बुक; जब कोई व्यक्ति बेंक में रुपया जमा करवाता है तो उसका हिसाब बेंक की एक किताब में लिखकर बेंक वाले उस व्यक्ति को दे देते हैं. वही पासबुक कहलाती है.

Passing a Dividend इसका अर्थ है मुनाफे का नहीं चुकाया जाना.

Passing a name सराफे में हिसाब तस्फिया के वक्त वास्तविक खरीददार का नाम प्रकाशित करना.

Passive Bonds & Shares सरकार या व्यवसायी कंपनी द्वारा जारी किया हुआ बॉंड या शेअर जिसपर कोई सूद नहीं मिलता हो. इस तरह के बॉंड या शेअर लेनेवाले को भविष्य में सिर्फ कुछ नफा का हक़ रहता है.

Pass Port राहदारी का परवाना; पासपोर्ट. विदेशों में जाने के लिये सरकार की ओर से मिला हुआ स्वीकृति पत्र.

Past Due Bills बीती मियाद की हुण्डी. जब कोई ग्राहक किसी हुँडी को अपनी बेंक में भुनाने के लिये भेजता है और वह अस्वीकृत हो जाती है तो बेंक वाले

अपने ग्राहक के हिसाब में उस हुण्डी की रकम काट लेते हैं और उस हुँडी को लौटा देते हैं. पर जब बैंक में ग्राहक का इतना रुपया नहीं होता कि वह हुण्डी की रकम उससे काट सके तो वह हुण्डी Over Due Bill के हिसाब में लिख ली जाती है और उसकी खबर ग्राहक को तथा हुण्डी से सरोकार रखने वाले सभी व्यक्तियों को देदी जाती है और उसकी रकम तुरन्त चुकाने को कहा जाता है.

Pastoral Industries पशुपालन सम्बन्धी उद्योग-धन्धे.

Pastures गोचर भूमि.

Patent Letters पेटन्ट की सनद; जब कोई व्यक्ति किसी नयी वस्तु का आविष्कार करता है तो एक निर्धारित समयतक के लिये उसपर उसका एकाधिपत्य रहता है जिससे वह आविष्कार में लगे हुए श्रम और व्यय का प्रतिफल प्राप्त कर सके। इस एकाधिपत्य का अधिकार उसे जिस सरकारी सनद द्वारा प्राप्त होता है, उसीको Patent Letters कहते हैं.

सरकार की ओर से प्राप्त जमीन, पदवी, सुविधाएँ, कॉपी राईट आदि के लिये दी हुई सनद के लिये भी यह शब्द उपयोग में लाया जाता है.

Pauperism दरिद्रता; कंगाली; गरीबी. अंग्रेजी में Pauperism शब्द दो अर्थों में व्यवहृत होता है। एक तो कंगाली के अर्थ में और दूसरा कंगालों के समूह के अर्थ में. असल में इस शब्द का मतलब राज्य की ओर से कंगालों की सहायता से है.

Pawn बंधक, गिरवी, रहन. गिरवी रखना, रहन रखना. कर्ज की जमानत के रूप में महाजन को दी हुई वस्तु को बन्धक कहते हैं.

Pawn-broker बंधक या गिरवी का काम करने वाला दलाल.

Pawnee बन्धक रखने वाला; गिरवी रखने वाला. वह व्यक्ति जो अपने कर्जे के बदले में गिरवी रखता है.

Pawner वह आदमी जो अपने कर्ज के जमानत के रूप में अपनी कोई वस्तु या जायदाद महाजन के यहाँ गिरवी रखता है.

Pay वेतन, तनख्वाह.

Payee वह आदमी जिसे रुपया पैसा चुकाया जाता है; पाने वाला; अर्थ ग्रहीता.

Payer देनेवाला, चुकाने वाला.

Payer of Tax कर देनेवाला, टैक्स देनेवाला.

Paying Banker भुगतान करने वाला बैंकर. वह बैंकर जिसके नाम चेक जारी किया गया हो या जिसके ऑफिस में हुण्डी सिकारी गई हो.

Paying-in Slip or Deposit Slip जमा के पुर्जे.

Payment for Honor प्रतिष्ठा रक्षणार्थ की हुई भुगतान. जब हुण्डी अस्वीकृत हो जाती है तब अगर कोई व्यक्ति हुण्डी लिखने वाले की प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये उसका भुगतान कर देता है तो उसे Payment for Honor कहते हैं.

Payment in Kind वस्तु रूप में भुगतान.

Pay Roll वेतन पत्रक.

Peasant Proprietorship खुदकाश्त जमींदार.

Pecuniary Interest आर्थिक स्वार्थ.

Pedlar फेरीवाला.

Pension पेन्शन.

Per Annum प्रतिवर्ष.

Per Centage प्रतिसैंकड़ा, प्रतिशत.

Per Contra दूसरी ओर.

Per Diem प्रतिदिन.

Perennial Canal स्थायी नहर, दवामी नहर; वह नहर जिसमें बारहों महीने पानी भरा रहता है.

Periodicity औसत चक्रकाल.

Periodic Settlement मियादी बन्दोबस्त.

Perils of the Sea समुद्रीय जोखिम; यह शब्द जहाजी बीमा में काम आता है. यह उन हानियों और अकस्मात घटनाओं को सूचित करता है जिनका खतरा समुद्र में अक्सर बना रहता है, इसकी जोखिम बीमा कंपनियाँ लेती हैं.

Perishable Commodities विनाशनीय पदार्थ.

Perishable Goods विनाशनीय माल. यह शब्द उन पदार्थों के लिए काम में आता है जिनके जल्दी बिगड़ने का डर रहता है, जैसे फलफूल, दूध, मक्खन, मच्छी, मांस आदि.

Permanent Debt स्थायी कर्ज, मुस्तकिल कर्ज.

Permanent Settlement कायमी बन्दोबस्त, दवामी बन्दोबस्त.

Permits अनुमति पत्र.

Permutation Account एवजी हिसाब.

Perpetual Annuity चिरस्थायी वार्षिक वृत्ति; वह वार्षिक वृत्ति जो सदा के लिये दी जाती है.

Perpetual Bond चिरस्थायी बांड; दवामी तमस्सुक, वह बांड जो सदा के लिये खरीदा गया हो। इस तरह के बॉंड का मूलधन कभी लौटाया नही जाता. इसका केवल सूद मिलता रहता है. जिसके हाथ यह बॉंड बेचा जाता है वह भी केवल सूद पाने का अधिकारी रहता है.

Perpetual Debenture चिरस्थायी व दवामी डिबेंचर। वह डिबेंचर जो सदा के लिये खरीद लिया जाता है. इसका मूलधन वापस नहीं मिलता. इसका रखने वाला केवल व्याज पाने का हकदार रहता है. जब कंपनी का दिवाला निकल जाता है तब इस प्रकार के डिबेंचर का मालिक अपना रुपया पाने का भी हकदार हो जाता है.

Perpetual Loan चिरस्थायी व दवामी कर्ज. वह कर्ज जो सदा के लिये लिया गया हो. ऐसे कर्ज के लिए महाजन केवल सूद पाने का हकदार रहता है, मूलधन पाने का नहीं.

Perpetual Security चिरस्थायी सेक्युरिटी, दवामी तमस्सुक.

Perpetuity चिरस्थायित्व, चिरस्थायिता. कौटुम्बिक सम्पत्ति को सदा के लिये सुरक्षित रखने को Perpetuity कहते हैं। ऐसी सम्पत्ति का कोई उत्तराधिकारी उस सम्पत्ति को बेचने या किसी दूसरे को देने का अधिकार नहीं रखता. केवल उसका उपभोग करने का अधिकार ही सब उत्तराधिकारियों को रहता है.

Per Procuration अधिकारानुसार; वास्ते; जब कोई आदमी किसी के एवज में या किसी का एजन्ट बनकर किसी दस्तावेज पर दस्तखत करता है तो वह Per Procuration of. Per Pro. या P. P. लिखकर उस व्यक्ति का नाम भी लिख देता है. इसका अर्थ यह होता है कि वह आदमी उस व्यक्ति के एवज में दस्तखत करने का हकदार है.

Perquisites पुरस्कार, दस्तूरी; किसी विशेष सेवा के लिये दी हुई रकम जो कानूनी तौर से जायज़ हो.

Personal Accounts वैयक्तिक हिसाब.

Personal Capital व्यक्तिगत सम्पत्ति. यह शब्द मनुष्य के उन गुणों के लिये काम में आता है जिनके कारण वह धन सम्पत्ति प्राप्त कर सके. मनुष्य की कला-प्रवीणता, उद्यमशीलता, नेतृत्व के गुण, संगठन शक्ति, विक्रय-प्रवीणता, व्यापारिक दूरदर्शिता आदि गुण उसकी वैयक्तिक सम्पत्ति है.

Petty Cash Book खुदरा रोकड़ वही. प्रत्येक व्यापार में दैनिक तार के, चिट्ठी के व इसी प्रकार के अन्य मुतफ़र्रिक बहुत ही छोटे-छोटे खर्च होते हैं. इनका रोकड़ वही में रोज उल्लेख करते रहना असुविधाजनक रहता है. अतएव इसके लिए एक पृथक वही रखी जाती है, जिसमें इस प्रकार का खर्च लिखा जाता है. इसे Petty Cash Book कहते हैं। इसमें लिखे हुए खर्च को पन्द्रह दिन या एक मास में रोकड़ वही में नोंध करली जाती है.

Picketing धरना देना.

Piece-Work Wages कार्यानुसार मजदूरी. मजदूर को उसके काम के अनुसार जो मजदूरी दी जाती है, उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.

Differential Piece-Work Wages सपक्ष कार्यानुसार मजदूरी. इसमें हर एक मजदूर को एक निश्चित हद तक तो निश्चित दर से काम की मज़दूरी दी जाती है और उसके बाद कुछ अधिक. इसका परिणाम यह होता है कि अधिक मजदूरी प्राप्त करने के लालच से मजदूर भरपूर काम करता है। जहाँ कारखाने अधिक और मजदूर कम होते हैं, वहाँ ऐसी ही पद्धति से मजदूर ललचाये जाते हैं.

Pig on Work सिफारिशी हुण्डी। इसे अंग्रेजी में Pig upon Bacon भी कहते हैं। एक ही फर्म की किसी शाखा के द्वारा दूसरी शाखा के नाम जो हुण्डी जारी की जाती है, उसके लिए यह शब्द व्यवहृत होता है. इसे Accomodation Bill भी कहते हैं.

Pilferage यह शब्द जहाजी व्यवहार में काम आता है. इसका मतलब उस हानि से है जो जहाज में चोरी के द्वारा होती है.

Place Value स्थानिक मूल्य. किसी वस्तु की एक स्थान से दूसरे स्थान में लेजाने के कारण पैदा हुई कीमत। कोई वस्तु एक स्थान में कम महत्व की और दूसरे स्थान में अधिक महत्व की हो सकती है. इसलिये अगर वह पहले स्थान से दूसरे स्थान में हटाई जावे तो उस वस्तु में कुछ स्थान का मूल्य भी जोड़ा जायगा. इसे ही Place Value कहते हैं.

Plantation बाग, वाटिका, बागवानी.

Plantation of Labour मजदूरों का निवास-स्थान.

Pledge बन्धक, जमानत.

Plural Taxation विविध कर. आमदनी के अनेक साधनों पर सरकार द्वारा बैठाया हुआ कर.

Policy-Holder बीमा पालिसी रखने वाला. वह आदमी जिसने बीमा करवाया हो और जिसके पास बीमा की पालिसी हो.

Policy of Insurance बीमा की पालिसी.

Political Economy अर्थ शास्त्र; अर्थ विज्ञान; सम्पत्ति शास्त्र. यह समाज शास्त्र की एक शाखा है। इसमें प्रधान रूप से मनुष्य की भौतिक आवश्यकताओं का विचार किया जाता है. दूसरे शब्दों में यों कहिये कि यह सम्पत्ति के उत्पादन, वितरण और उपभोग के सम्बन्ध में विचार करता है.

Politics राजनीति शास्त्र; राजनीति ( इसके लिये Dictionary of Political Terms देखो).

Poll Tax पॉल टेक्स, जजिया; प्रति मनुष्य पर लगने वाला कर. ( इस कर के बैठाने में व्यक्ति की आमदनी का कोई ख्याल नहीं किया जाता ).

Pool व्यावसायिक संघ. व्यवसाय का क्षेत्र बांटने या लगाई हुई पूँजी के अनुपात से लाभ का बटवारा करने या इसी प्रकार के अन्य कामों के लिये पूँजीपति व्यवसायियों के सङ्गठन को अंग्रेज़ी में Pooling कहते हैं। दो या अधिक प्रतिद्वन्द्वियों के बीच दर के सम्बन्ध में जो प्रतिद्वन्द्विता चलती रहती है उसको रोकना ही इस संगठन का उद्देश है.

Poor House गरीबखाना; दरिद्रालय.

Poor Law दरिद्र सम्बन्धी कानून; कंगालों का कानून। इस कानून के बनाने का मतलब है—मनुष्यों की आवश्यकतानुसार उनमें राज्य द्वारा धन का बांटा जाना। इसके अनुसार कंगालों का हक़ रहता है कि वे अपने भरण पोषण के लिये राज्य की सहायता का दावा करें. यह रकम उन लोगों से वसूल की जाती है जिनके पास आवश्यकता से अधिक धन रहता है. यह टेक्स के रूप में राज्यद्वारा वसूल की जाती है.

Population जनसंख्या, आबादी, लोक संख्या.

Population Problem जन संख्या की समस्या.

Portability वहनीयता, वाह्यता, सुवाह्यता; किसी वस्तु की एक स्थान से दूसरे स्थान में हटाये जा सकने या ढोये जा सकने की योग्यता.

Port Trust पोर्ट ट्रस्ट; महकमा बन्दर; वह कारपोरेशन या समिति जो बन्दरगाह के कार्यों का अनुशासन करती है.

Positive Check ( on Population ) नैसर्गिक निरोध.

Positive Law कृत्रिम विधान; राजकृत नियम. साधारणतः विधान या नियम को लोग दो श्रेणी में बांटते हैं—प्राकृतिक नियम और कृत्रिम नियम. प्राकृतिक नियम की भिन्नता के अर्थ में ही कृत्रिम नियम शब्द का व्यवहार होता है. यह वह नियम या विधान है जिसकी रचना मनुष्यों द्वारा होती है.

Positive Science व्यावहारिक विज्ञान; वह विज्ञान जो मौजूदा विषयों पर विचार करे, उन विषयों पर नहीं जो होना चाहिये.

Positivist वास्तविकतावादी; प्रत्यक्षवादी.

Possessory Title हक़दखली। जब कोई जायदाद किसी व्यक्ति के कब्जे में बारह वर्ष तक रह जाती है और वह इस अर्से में इसके लिये किसी को किसी प्रकार का भाड़ा या रेन्ट नहीं देता है तो उस जायदाद पर हमेशा के लिये उसका हक हो जाता है। इसी हक़ को अंग्रेजी में Possessory Title कहते हैं.

Porter रेल्वे का कुली विशेष.

Porterage तार तक़सीम करने की मजदूरी विशेष, जब कोई तार तार-ऑफिस से अधिक दूरी पर तक़सीम

करना पड़ता है तो इसके लिये तार-ऑफिस विशेष मजदूरी लेता है। इसे ही Porterage कहते हैं.

Post डाकखाना। हिसाब वही से खाते में हिसाब उतारने अर्थात् खतियान करने के अर्थ में भी यह शब्द काम में लाया जाता है.

Postal Order पोस्टल ऑर्डर। पोस्ट ऑफिस द्वारा जारी किया हुआ ऑर्डर जिसके द्वारा छोटी छोटी रकमें एक स्थान से दूसरे स्थान में भेजने में सुविधा होती है। जिस आदमी को कहीं रुपया भेजना होता है वह अपने स्थानीय पोस्ट ऑफिस से एक पोस्टल ऑर्डर खरीद लेता है और जिसे रुपया देना होता है उसके पास भेज देता है। वह आदमी ऑर्डर को पाकर अपने यहां के पोस्ट ऑफिस में उसे भंजा लेता है। यह पद्धति विलायत की पोस्ट ऑफिस में है.

Post Cheque System पोस्ट ऑफिस की चेक पद्धति। कई युरोपीय देशों में पोस्ट ऑफिस बेंक का भी काम करती हैं। वह लोगों का बाकायदा खाता खोलती है और उन लोगों के चेक स्वीकारती हैं, जिनके खाते खुले हुए हैं.

Post-Date आगे की मिती लगाना. यह शब्द अक्सर हुँडी और चेक के व्यवहार में काम आता है।

Post Meridian तीसरा पहर.

Post Obit Bond ये वे बांड हैं जिनमें पैसा उधार लेनेवाला व्यक्ति अपने साहूकार से यह इकरार करता है कि वह, उस मनुष्य की मृत्यु के बाद, जिससे उसे बहुतसा धन मिलने की उम्मीद है, उधार लिया हुआ पैसा बहुत व्याज के साथ वापस लौटा देगा. मान लीजिये एक लक्षाधीश का पुत्र किसी आदमी से अनाप शनाप व्याज पर इस शर्त पर रुपया लेता है कि वह उसके पिता की मृत्यु के बाद उक्त रुपया लौटा देगा, तो इस प्रकार के शर्तनामे या बांड को अंग्रेजी में Post Obit Bond कहते हैं.

Post Office Saving Bank पोस्ट ऑफिस की सेविंग बेंक. इन बेंकों में लोग अपनी बचत का रुपया निश्चित व्याज पर जमा करवाते हैं और जब उन्हें ज़रूरत होती है तब पोस्टऑफिस के नियमानुसार वापस निकाल लेते हैं.

Post Town पोस्ट टाउन; वह गाँव जिसमें पोस्ट ऑफिस है।

Postage डाकखर्च.

Postal Rates डाक दर.

Posting हिसाब खताना.

Postscript ताजा कलम. पत्र का मजमून खत्म होने के बाद हस्ताक्षर होने पर जो नया मजमून लिखा जाता है उसे Postscript कहते हैं.

Pound एक प्रकार का अंग्रेजी तोल जिसका वजन १६ औंस होता है. इंग्लेन्ड में चलने वाली एक स्वर्ण मुद्रा विशेष.

Poundage प्रति पौन्ड के हिसाब से लगाया हुआ कर. प्रति पौन्ड कर.

Power of Attorney मुख़तारनामा.

P. P. Endorsement किसी के एवज में हुण्डी पर सही करना. इसका अर्थ यह है कि सही करनेवाले को दूसरे के बदले में सही करने का कानूनी हक़ है.

Precis सार; सारांश; संक्षिप्त विवरण.

Preference Bonds रियायती बांड; व्याज के बाँड। ये बांड नियमित व्याज पर जारी होते हैं और साधारण हिस्सेदारों में मुनाफा बटने के पहले इनका व्याज वितरण हो जाता है.

Preference, Compulsory—अनिवार्य रिआयत.

Preference, Imperial साम्राज्यान्तर्गत रिआयत. साम्राज्यिक पक्षपात। ब्रिटिश साम्राज्य में बने हुए माल को साम्राज्य के अन्तर्गत दूसरे देशों के माल के मुकाबिले में कर आदि की विशेष सुविधा दी जाती है. इसे Imperial Preference कहते हैं।

Preference Shares रिआयती हिस्से या शेअर. बम्बई, इन्दौर आदि के शेअर मार्केट में इनके लिये "व्याज के शेअर" शब्द व्यवहृत होता है जो हमारी समझ में ठीक है. क्योंकि इन पर केवल व्याज ही मिलता है। एक व्यापार विद्या विशारद प्रिफरन्स शेअरों की व्याख्या इस प्रकार करते हैं— "प्रिफरन्स हिस्से सामान्यतया वे हिस्से हैं जिनके मालिकों को सब प्रकार के आर्डनरी हिस्सों के मालिकों के पहले व्याज या मुनाफा पाने का हक रहता है। यह व्याज साधारणतया निश्चित दर से दिया जाता है, जो हिस्से निकालते

समय ही जाहिर कर दी जाती है। कभी-कभी इन हिस्सों के मालिकों को कंपनी का कारबार समेटने पर पूँजी भी पहले पाने का अधिकार दे दिया जाता है.

Preference Shares, Cumulative—वर्द्धमान ब्याज के हिस्से. इन शेअरों पर जबतक ब्याज या मुनाफा न दिया जाय, वह जुड़ता रहता है और जब तक कंपनी के कमाये हुए मुनाफे में से वह चुकता न हो जाय तब तक अन्य शेअरों पर किसी प्रकार का मुनाफा तक्सीम नहीं किया जाता. सामान्य प्रिफरन्स हिस्सों के मालिकों को पश्चान्तर में प्रतिवर्ष के कमाये हुए मुनाफे से ही मुनाफा मिलने का अधिकार रहता है. कितने ही वर्ष तक लगातार यदि कोई कम्पनी मुनाफा न कमाने तो गुजिश्ता सालों का मुनाफा पाने का उन्हें कोई अधिकार नहीं रहता.

Preference Share, Participating—पार्टिसिपेटिंग प्रिफरन्स शेअर वे हिस्से हैं, जिनके मालिकों को निश्चित दर से मुनाफा पाने के अतिरिक्त शेष बचे हुए मुनाफे में से आर्डिनरी शेअरों के साथ साथ, उन नियमों के अनुसार जो उनके जारी करने के समय निश्चित करदिये जाते हैं, हिस्सा पाने का अधिकार होता है.

Preference Share, Redeemable—ये वे हिस्से हैं जो किसी निश्चित मियाद के बाद चुका दिये जाते हैं। ऐसे हिस्सों की अदायगी कंपनी के कमाये हुए मुनाफे में से एकत्रित किये हुए रक्षित कोष में से ही की जाती है. भारतवर्ष के कंपनी कानून में इस प्रकार के हिस्सों के निकालने का कोई भी नियम नहीं है.

Preferential Creditor—विशेष सुविधा प्राप्त साहूकार या ऋण दाता. किसी के दिवालिया होने की हालत में उसके कुछ ऋणदाता ऐसे होते हैं जिनका पावना और ऋणदाताओं के पहले चुकाया जाता है. सरकारी या म्युनिसिपल टेक्स, क्लर्क और दूसरे कार्यकर्त्ताओं का वेतन, घर का भाड़ा आदि सब से पहले चुकाया जाता है. जिन ऋणदाताओं को कानून द्वारा इस प्रकार की सुविधाएँ दी जाती हैं उन्हें अंग्रेजी में Preferential Creditor कहते हैं.

Preferred Shares ये वे शेअर हैं जिनके मालिकों को प्रिफरेन्स हिस्सेदारों में मुनाफा तक्सीम किये जाने के बाद सबसे पहले मुनाफा पाने का अधिकार होता है.

Premium बढ़ती, किस्त. (१) किसी चीज का बीमा कराने पर बीमा कराने वाली कम्पनी को हर साल दी जाने वाली रकम. (२) किसी सेक्युरिटी की चुकाई हुई रकम के हिस्से की बढ़ती, (३) किसी काम सिखाने वाले को काम सिखाने के बदले में दी जाने वाली रकम.

Pressure on the Money Market बाजार का दबाव. बैंक रेट के ऊँचा होने, विनिमय दर के गड़बड़ होने या इसी प्रकार की अन्यान्य परिस्थितियों के कारण बाजार में जो एक प्रकार की भार रूप परिस्थिति उत्पन्न हो जाती है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Price मूल्य, कीमत. रुपये पैसे के रूप में किसी वस्तु के निर्धारित किये गये और बताये हुए मूल्य को कीमत कहते हैं.

Price, Average—औसत कीमत; सरासर मूल्य.

Price, Current—चालू कीमत, प्रचलित मूल्य. कीमत के साथ विभिन्न सौदागरी मालों की सूचि व तालिका.

Price, Closing—बाजार बन्द होने के समय का मूल्य.

Price, Demand मांग के अनुसार कीमत.

Price Fluctuation मूल्य की घट बढ़

Price List मूल्य सूचि.

Price, Market—बाजार भाव.

Price, Normal—मामूली कीमत; साधारण मूल्य.

Price Preference—मूल्य सम्बन्धी रियायत.

Price, Real—वास्तविक मूल्य.

Price, Supply—संग्रह मूल्य, कीमत रसद.

Primage जहाज की दस्तूरी; यह एक प्रकार की दस्तूरी है जो भाड़े का करीब दसवां अंश होती है. पहले यह जहाज के कप्तान को माल की निगरानी के लिये दी जाती थी, पर अब तो यह नियमित रूप से भाड़े के साथ ही ली जाती है और कप्तान को न दी जाकर जहाज के मालिक को दी जाती है..

Prime Cost लागत मूल्य. किसी वस्तु के तैयार करने या लेने में जो प्रारम्भिक या प्रत्यक्ष व्यय होता है,

उसे लागत व्यय या मूल्य कहते हैं. इसमें नफा नहीं जोड़ा जाता है.

Prime Entry पहला दाखिला.

Primogeniture ज्येष्ठता का अधिकार. यह उस कानून या रिवाज का नाम है जिसके अनुसार ज्येष्ठ पुत्र अपने पिता की राजगद्दी या जायदाद का अधिकारी होता है.

Principal प्रिन्सिपल, प्रधान, मूलधन.

(१) वह व्यक्ति जो किसी संस्था या फर्म का मुखिया अर्थात् प्रधान व्यक्ति होता है (२) वह आदमी जो अपना एजन्ट नियुक्त करता है. (३) लगाया हुआ रुपया जिस पर सूद मिलता हो।

Principal of Maximum Satisfaction अधिक से अधिक संतोष का सिद्धान्त। अर्थशास्त्र का नियम है कि मनुष्य अपना धन भिन्न भिन्न मदों में इस प्रकार खर्च करता है जिससे उसे अपने खर्च किये धन से अधिक से अधिक संतोष मिल सके.

Principal of Substitution प्रतिस्थापन सिद्धान्त. अधिक से अधिक संतोष का सिद्धान्त "प्रतिस्थापन सिद्धान्त" से प्राप्त होता है। ये दोनों सिद्धान्त साधारणतः साथ साथ चलते हैं। संतोष का सिद्धान्त बतलाता है कि अगर किसी आदमी के पास ऐसी कोई वस्तु हो जिसे वह अनेक कामों में व्यवहार कर सके तो वह इन कामों में उसे इस तरह लगावेगा जिससे इन सभी कामों में उस वस्तु की सीमान्त उपयोगिता एक ही हो.

Prison Labour कैदियों का श्रम.

Private Arbitration खानगी पंचायत.

Private Bank निजी बैंक, खानगी बैंक; खानगी बैंक उस बैंक को कहते हैं जिसका सञ्चालन केवल एक आदमी द्वारा या किसी ऐसे फर्म द्वारा हो जिसके हिस्सेदार छः से अधिक न हों.

Private Company (see Company)

Private Monopoly निजी एकाधिकार.

Private Property निजी जायदाद; निजी माल। जिस जायदाद पर केवल अपना अधिकार रहे, किसी और का नहीं और जिसके उपभोग करने का या जिसे किसी दूसरे को देने का अपना पूरा पूरा हक रहे उस जायदाद को खानगी या निजी जायदाद कहते हैं.

Pro यह शब्द Per pro शब्द का संक्षिप्त रूप है। जब कोई आदमी किसी दस्तावेज पर अपनी ओर से नहीं बल्कि अपने मालिक की ओर से दस्तखत करता है तो दस्तखत के साथ यह शब्द लिख दिया जाता है.

Probate वसीयतनामा की सरकार द्वारा स्वीकृत नकल. अदालत के सील मोहर या सार्टिफिकेट के साथ प्रामाणिक मृत्युपत्र की नकल.

Pro Forma Account हिसाब का काल्पनिक या नकली विवरण.

Pro Hac Vice इस अवसर के लिये.

Pro Rata निश्चित दर पर; अनुपात से.

Proceeds मुद्दल रकम.

Process Costs निर्म्माण मूल्य.

Procuration हस्ताक्षर करने की अनुमति. वह परवानगी जो एक मनुष्य दूसरे को अपने एवज में दस्तखत करने या काम करने के लिये देता है.

Produce उपज, पैदावार.

Produce, Exchange—एक प्रकार की संस्था जहाँ लेन देन खरीद बिक्री और भविष्य की पैदावार के सम्बन्ध में फाटकाबाजी होती है। इस फाटकाबाजी के द्वारा कीमत स्थिर की जाती है.

Produce, Manufactured—तैयार माल.

Produce, Raw—कचा माल.

Producer उत्पादक; पैदा करने वाला। वह आदमी जो व्यावसायिक वस्तुओं का उत्पादन करता है। इसके अन्दर कृपक और कारखानेदार भी आजाते हैं. यह शब्द उपभोक्ता शब्द का प्रतिकूल शब्द है. अर्थशास्त्र में कभी कभी यह शब्द और भी विस्तृत अर्थ में व्यवहृत होता है. उस समय इस शब्द से उन सभी आदमियों का बोध होता है जो उपयोगिता के पैदा करने में लगे रहते हैं अर्थात् जिनका काम मनुष्यों की आवश्यकताओं को पूरा करना रहता है.

Producer's Goods उत्पादक का माल. वह माल जो अभी उपभोक्ता के लिये तैयार नहीं हुआ हो, पर जो उसके पास पहुँचने को ही हो. इसका प्रतिकूल शब्द उपभोक्ता का माल जो मनुष्य की आवश्यकता और इच्छा को प्रत्यक्ष पूरा करता है.

Producer's Monopoly उत्पादक का एकाधिकार.

Producer's Rent उत्पादक का लाभ. किसी वस्तु की साधारण कीमत, मांग और पूर्ति के समान रहने पर, औसत उत्पादक के उत्पादन पर निर्भर करती है. पर यदि कोई उत्पादक किसी व्यापारिक रहस्य, लाभदायक स्थान व किसी विशेष आविष्कार और योग्यता के कारण उस वस्तु को सस्ती दर पर तैयार कर लेता है तो औसत उत्पादक के उत्पादन व्यय और उसके उत्पादन व्यय में जितना अन्तर पड़ता है उतना उसका फाज़िल नफा होता है। इसी को अंग्रेजी में Producer's Rent कहते हैं.

Producer's Surplus उत्पादक की बचत.

Product उत्पत्ति, पैदावार, उपज.

Production उत्पत्ति, पैदाइश, उत्पादन, उपज.

Production of Wealth सम्पत्ति की उत्पत्ति। सम्पत्ति की उत्पत्ति अर्थशास्त्र का एक विषय है—एक शाखा है. उत्पत्ति का अर्थ किसी वस्तु की सृष्टि करना नहीं है, परन्तु उसका रूपरंग, आकार प्रकार इस तरह बदल देना है जिससे वह किसी उद्देश व आवश्यकता को पूरा करने में अधिक योग्य हो सके.

Production in Large Scale बड़े पैमाने पर उत्पत्ति. यह भी अर्थशास्त्र का एक विषय है. माल की उपज में संसार की स्पर्धा का मुकाबला करने के लिये बड़े पैमाने पर पैदावार की जाती है जिससे मजदूरी प्रबन्ध आदि का खर्च कम पड़े.

Production on small scale छोटे पाये पर पैदावार

Productive उत्पादक; उत्पादनशील.

Productive Consumption उत्पादक उपभोग.

Productive Goods उत्पादक वस्तुएं.

Productive Labour वह श्रम जिसके द्वारा कुछ उपयोगी वस्तुओं का उत्पादन हो.

Productive Works उत्पादक कार्य्य.

Productivity उत्पादकता. किसी व्यक्ति या वस्तु की उत्पादन करने की योग्यता.

Productive Work उत्पादक कार्य्य.

Professional Fees व्यावसायिक फीस.

Profit लाभ, मुनाफा.

Profit Loss Account नफे नुकसान का हिसाब.

Profits, Gross—कुल नफा, कुल लाभ.

Profits, Net—खालिस नफा, शुद्ध लाभ.

Profit-Sharing Schemes नफा बांटने की योजना. इस योजना के अनुसार मज़दूरों को कुछ हद तक कंपनी के नफे में शरीक होने का हक दिया जाता है। कारबार में मज़दूरों की दिलचस्पी बढ़ाना ही इस योजना का मुख्य उद्देश है.

Progressive Principal क्रमोन्नति सिद्धान्त

Progressive Taxation वर्द्धनशील कर. जब आमदनी के बढ़ने के मुताबिक कर की दर भी बढ़ती है तब उसे वर्द्धनशील कर कहते हैं.

Progressive Wage वर्द्धनशील वेतन. वह विशेष वेतन जो मजदूरों को कोई विशेष सुदक्षता दिखलाने पर मिलता है.

Prohibited Goods निषिद्ध माल. वह वस्तु या माल जिसका देश के अन्दर आना और देश से बाहर जाना कानून द्वारा रोका गया हो.

Prohibitionist निषेधवादी; जो आदमी देश में शराबखोरी की बिल्कुल बंदी करने के पक्ष में हो उसे भी Prohibitionist कहते हैं.

Promissory Note प्रॉमिसरी नोट. एक प्रकार का प्रतिज्ञा पत्र या दस्तावेज जिसमें किसी खास आदमी या उस पत्र के रखने वाले किसी आदमी को उस पत्र के पेश करने पर किसी निश्चित समय में कोई निश्चित रकम चुका देने की प्रतिज्ञा लिखी रहती है.

Proletariat श्रमजीवी. यह फ्रेंच शब्द है. रोमन इतिहास में यह शब्द समाज की सबसे निकृष्ट श्रेणी के लिये घृणा के साथ व्यवहार किया जाता था. मगर रूस ने इसे एक सम्मानपूर्ण शब्द बना दिया है, अब इसका अर्थ अपनी मेहनत से रोटी कमाने वाले श्रमजीवी वर्ग होता है.

Promotion Money सञ्चालक पूँजी. वह पूँजी जो किसी कंपनी के प्रथम संचालक मण्डल (Board of Directors) को कंपनी खड़ी करने और चलाने के लिये दिया जाता है,

Prompt (१) व्यावसायिक भाषा में इस शब्द का अर्थ है वह अवधि जिसके अन्दर रुपया चुकाया जाय. (२) विदेश से माल मंगाने वाले और सौदागर के बीच का इकरारनामा जिसमें माल मंगाने वाला किसी

निश्चित कीमत पर माल बेचने की और उसे लेनेवाला सौदागर उसकी कीमत एक निश्चित समय के अन्दर चुका देने की बात लिखता है.

Property जायदाद; माल असबाब; सम्पत्ति। इस शब्द के साधारणतः दो अर्थ होते हैं। एक तो अधिकार में करने लायक सभी चीजों को Property कहते हैं. दूसरे किसी खास वस्तु पर पूरा अधिकार होने को भी Property कहते हैं. किसी वस्तु पर पूरा अधिकार होने का मतलब है उसे बेच सकने, दान दे सकने या नष्ट कर सकने का अधिकार होना.

Property Tax जायदाद; सम्पत्ति कर; ज़मीन और मकान आदि पर लगाया गया टैक्स.

Property. Incorporeal—निरवयव जायदाद.

Property Qualifications साम्पत्तिक योग्यता। मताधिकार के लिये सम्पत्ति सम्बन्धी जिस योग्यता की आवश्यकता होती है उसे अंग्रेजी में Property Qualification कहते हैं.

Proportionate Tax आनुपातिक कर. वह कर जिसमें आमदनी की घट बढ़ के साथ एक निश्चित अनुपात से अन्तर पड़ता है.

Prospecting Licence खनिज अन्वेषण अधिकार पत्र. किसी खास स्थान में खनिज द्रव्यों की खोज का काम आरम्भ करने की सरकारी आज्ञा.

Prospective Demand भावी माँग.

Prospectiveness प्रत्याशा, अग्र चिन्तन.

Prospectus परिचायक पत्र; बोधक पत्र. जब कोई जॉइण्ट स्टाक कंपनी कायम होती है तो उसकी सारी योजना तैयार कर लोगों के सामने रखी जाती है और सबों से अनुरोध किया जाता है कि वे हिस्सा खरीदें और उसे चलाने में मदद दें। इसी योजना की पुस्तिका को प्रॉस्पेक्टस या योजनापत्र कहते हैं.

Protected Forest संरक्षित जंगल; वह जंगल जो किसी कारण विशेष से संरक्षित रखा जाता है.

Protected Trade संरक्षित व्यापार. वह व्यापार जो मुख्यतः संरक्षण के कारण चल रहा हो.

Protection संरक्षण। विदेशी वस्तुओं पर कर लगा कर देश में तैयार होनेवाले मालों को सरकारी सहायता देकर देश के उद्योग धन्धों को सहायता देना 'संरक्षण' कहलाता है.

Protection Duty संरक्षण कर. घरेलू व्यवसाय को प्रोत्साहन देने के लिये विदेशी वस्तुओं के आयात पर जो कर लगाया जाता है उसे Protection Duty कहते हैं.

Protectionist संरक्षणवादी। वे व्यक्ति जो संरक्षण के सिद्धान्त के प्रतिपादक हों और मुक्तद्वार व्यापार के विरोधी हों.

Protest जब कोई हुण्डी न सकारे जाने या न चुकाये जाने पर लौटा दी जाती है तो हुंडी रखने वाला हुण्डी को Notary Public नामक अफसर के सामने पेश कर सकता है. इस अवस्था में Notary Public जो एक ऑफिशियल सार्टिफिकेट देता है वही Protest कहलाता है.

Protester वह आदमी जो हुण्डी का प्रोटेस्ट करता है.

Provincial Rates प्रान्तीय कर.

Proviso मुद्दा। किसी दस्तावेज में लिखी हुई शर्त जिस पर इकरारनामा निर्भर करता है.

Proximo आगामी महीना. किसी उल्लिखित महीने का अगला महीना.

Proxy प्रतिनिधि, प्रतिनिधिपत्र. इस शब्द के तीन अर्थ हैं (१) दूसरे के स्थान पर काम करना. Voting by proxy प्रतिनिधि द्वारा व्होट देना. यह मुहाविरा प्रसिद्ध है.
(२) वह आदमी जो दूसरे के स्थान में काम करे.
(३) वह दस्तावेज जिसपर अपने बदले में दूसरे को काम करने या व्होट देने का अधिकार लिखा रहता है.

Psychology मनोविज्ञान.
Business Psychology व्यावसायिक मनोविज्ञान

Public Auction आम निलाम.

Public Company सार्वजनिक कंपनियाँ; जो जॉइन्ट स्टाक या लिमिटेड लाइबिलिटी कंपनियां हिस्से लेने के लिये सर्वसाधारण को निमन्त्रित करती हैं और जिनके हिस्सेदार अपने साथी हिस्सेदारों से राय लिये बिना ही अपने हिस्से को सार्वजनिक रूप से बेचने का

अधिकार रखते हैं, वे कम्पनियां सार्वजनिक कंपनियां कहलाती हैं.

Public Debt सरकारी कर्ज; राष्ट्रीय ऋण. सार्वजनिक कार्य, सार्वजनिक उद्योगधन्धे तथा लड़ाई के लिये सरकार द्वारा लिया गया कर्ज.

Public Deposit सरकारी अमानत; सरकार द्वारा बैंक में जमा की हुई रकम.

Public Finance राजस्व; सरकारी आमद खर्च. अर्थशास्त्र की वह शाखा जो सरकार की आमदनी और खर्च तथा उसके प्रबन्ध के सम्बन्ध में विचार करती है.

Public Services सरकारी नौकरियां.

Publicity Bureau प्रकाशन विभाग. वह विभाग जिसका काम खास विषयों का प्रकाशन करना रहता है.

Purchasing Power of Money द्रव्य की क्रयशक्ति.

Pure Economics विशुद्ध अर्थशास्त्र.

Purveyance कम से कम कीमत पर वस्तुएँ खरीदने का राजाधिकार. पहले जमाने में इंग्लैण्ड तथा यूरोप के अधिकांश देशों के राजाओं को अधिकार रहता था कि वे अपनी आवश्यकता की वस्तुएँ तथा सेवाएँ बहुत कम कीमत पर लोगों से लें। अक्सर लोगों को नाममात्र की कीमत भी नहीं मिला करती थी. पीछे इसका बहुत विरोध हुआ जिसके फलस्वरूप ईसवी सन् १६६० में राजाओं का यह अधिकार उठा दिया गया.

Purchasing Power Parity क्रयशक्ति की समता। "क्रयशक्ति की समता" का सिद्धान्त यह है कि जहां दो देशों के बीच माल स्वतन्त्र रूप से परिवर्तित होता रहता है, वहां द्रव्य की एक निर्धारित इकाई दोनों देशों में चीजों की एक तादाद खरीद सकती है.

Put यह सराफे का एक शब्द है जो Put Option का संक्षिप्त रूप है। इसका मतलब है एक निश्चित कीमत और एक निश्चित तारीख पर स्टाक, शेयर या दूसरा कोई माल बेचने का अधिकार होना बशर्ते कि कुछ प्रीमियम दिया जा चुका हो.

---

# Q

Qualification योग्यता.

Qualified Acceptance शर्तें के साथ सकारना। हुंडी पर लिखी हुई शर्तें के अनुसार उसे स्वीकार करना.

Qualified Proportional Principal मर्य्यादित अनुपात सिद्धान्त.

Qualitative गुणात्मक; गुणानुसार.

Qualitative Distribution गुणानुसार वितरण.

Quantity परिमाण.

Quantity Theory of Money द्रव्य का परिमाण सिद्धान्त.

Quantum Meruit यह लेटिन भाषा का शब्द है और इसका अर्थ है—"जितना उसने कमाया उतना"

Quart यह द्रव पदार्थों का एक तोल है, जो गेलेन का एक चौथाई होता है.

Quarter यह हंडरवेट का $\frac{1}{4}$ होता है.

Quarter Days हर तीसरे मास के अन्तिम दिन. अंग्रेजी क्वारटर डेज़ में निम्न लिखित दिनों का समावेश होता है; ( १ ) लेडी डे, मार्च २५; ( २ ) मिड्समर डे, जून २४; ( ३ ) माईकेलमस, सितम्बर २९, ( ४ ) क्रिस्टमस डेज़, दिसम्बर २५;

Quarterly Payment त्रैमासिक भुगतान.

Quarterly Trade Accounts त्रैमासिक व्यापारिक हिसाब.

Quartern पाइन्ट का चौथा हिस्सा.

Quartile चतुर्थांश मध्यमान.

Quartile Deviation चतुर्थांश मध्यमान विचलन.

Quarto चौपेजी.

Quasi-Monopoly अपूर्ण एकाधिकार.

Quasi-Partner ( See Partner )

Quay जहाजों का घाट ( यहां से जहाज माल चढ़ाते तथा उतारते हैं )

Quayage घाट की उतराई.

Questionaire प्रश्नावली.

Quid Pro Quo पारस्परिक रिआयत.

Quintal यह एक प्रकार का तोल है जिसका वजन १०० पौण्ड होता है.

Quire कागज का दस्ता (इसमें २४ कागज की शीट होती है.)

Quit Rent मुक्त कर. यह एक प्रकार का कर है जिसके देने पर काश्तकार अन्य सब सेवाओं से मुक्त कर दिया जाता है.

Quittance कर्ज मुक्ति.

Quorum कोरम.

Quota अंश, हिस्सा, भाग.

Quotation भाव, निर्ख, दर.

Quotient भागफल, लब्धि.

# R

Rack Rent अत्यधिक लगान.

Rapidity of Circulation प्रचलन की शीघ्रता। वस्तुओं के खरीद फरोख्त के लिये सिक्कों का बार बार एक हाथ से दूसरे हाथ जाना Rapidity of Circulation कहाता है.

Rate स्थानीय कर। वह कर जो स्थानीय शासन संस्थाओं द्वारा लगाया जाय। टेक्स और रेट में फर्क यह है कि टेक्स राष्ट्रीय व केन्द्रीय सरकार द्वारा बैठाया जाता है और रेट स्थानीय सरकार या म्युनिसिपल संस्था द्वारा.

Rateable Value कर योग्य मूल्य। किसी जायदाद का कर लगाने योग्य मूल्य वह रकम है जिस पर कर लगाया जाय.

Rate of Exchange विनिमय की दर.

Rate of Wages मजूरी का दर; वेतन का दर। जिस प्रकार खरीद बिक्री की हर एक चीज की कीमत मांग और पूर्ति के अनुसार घटती बढ़ती रहती है, ठीक उसी तरह श्रम की कीमत भी मांग और पूर्ति के अनुसार घटती बढ़ती है.

Ratio of Exchange विनिमय का अनुपात; विनिमय निष्पत्ति। यह शब्द अर्थ शास्त्र में उस अनुपात के लिये व्यवहृत होता है जिसमें एक वस्तु की तादाद दूसरी वस्तु की निर्धारित तादाद में बदली जा सके.

Ravine Land नाले वाली जमीन.

Raw Material कच्चा माल; कच्चा द्रव्य। उद्योग धन्धों के लिये प्रकृति प्रदत्त वस्तुओं को कच्चा माल कहते हैं. साधारणतः यह शब्द उन वस्तुओं के लिये बोला जाता है जिनसे पक्का माल तैयार होता है.

Ready Money नक्द रुपया.

Ready Reckoner शीघ्र गणन पुस्तक.

Real Cost असल लागत.

Real Estate स्थावर सम्पत्ति, अचल सम्पत्ति.

Real Exchange वास्तविक विनिमय। वास्तविक विनिमय को कभी कभी व्यावसायिक विनिमय भी कहते हैं और यह दो या अधिक देशों के बीच होने वाले व्यापार पर निर्भर करता है.

Realisation वास्तविक रूप में लाना। इस शब्द का अर्थ है—जो वस्तु पहले सन्देहजनक हो उसे वास्तविक रूप में लाना। जैसे किसी ने ९५½ में एक स्टाक खरीदा। अगर वह मौका पाने पर तुरन्त उसे ९५¾ में बेच दे तो उसे ¼ प्रति सैंकड़ा लाभ हो सकता है। पर अगर वह सौदा खत्म नहीं करता है तो सम्भव है उसे स्टाक की कीमत के बढ़ने पर ज्यादा नफ़ा हो और कीमत के घटने पर उसे मिलता हुआ नफ़ा भी न मिल सके। अगर वह सन्देहजनक अवस्था से बचने के लिये सौदा खतम कर देता है तो उसे ¼ प्रति सैंकड़ा जो लाभ हुआ वह वास्तविक हुआ। लेकिन अगर वह सौदा खत्म नहीं करता है तो वह उसका वास्तविक लाभ अभी नहीं कहला सकता। नफे को इस प्रकार वास्तविक बनाने की क्रिया को अंग्रेजी में Realisation कहते हैं.

Realty वास्तविक सम्पत्ति.

Real Wages वास्तविक वेतन या मजदूरी। श्रमजीवी के श्रम के पारितोषिक में दी गई जीवन की आवश्यक वस्तुएं और सुविधाएं (रुपया पैसा नहीं) वास्तविक वेतन कहलाती हैं.

Re-assurance फिर से बीमा करवाना.

Rebate छूट, कमी, बट्टा। मियाद पूरी होने के पहले ही हुंडी के लौटाने से दी जाने वाली छूट। यह छूट मियाद पूरी होने के शेष दिन पर और सूद की वर्तमान दर पर निर्भर करती है.

बैंक के बहीखाते में यह शब्द बैलेन्सशीट के उस अलौन्स के लिये व्यवहृत होता है जो मियाद न पूरी हुई हुंडी के लिये दिया जाता है.

Receipt रसीद, पहुँच.

Receipt and Disbursement जमा और खर्च.

Receivable Bill भुगवान योग्य हुंडी.

Receiver रिसीवर। अदालत द्वारा नियुक्त वह व्यक्ति जिसका काम झगड़े में पड़ी हुई जायदाद की हिफाजत करना और उसकी आमदनी को अदालत के फैसले के मुताबिक खर्च करना है.

Reciprocity परस्पर बाध्यता। दो या अधिक देशों के बीच का वह प्रबन्ध जिसके द्वारा एक देश दूसरे देशों के माल को अपने यहां आने देने के सम्बन्ध में एकसी खास रिआयत करता है.

Recognisance ऋण-स्वीकृति। यह कानून का शब्द है, इसका मतलब है सम्राट् के प्रति बाकी ऋण की स्वीकृति.

Reconstruction पुनर्निर्माण, पुनर्संगठन। पूँजी की कमी या अन्य किसी कारण से जब कोई जॉइन्ट स्टाक कंपनी आर्थिक व अन्य कठिनाइयों में पड़ कर अपना कारबार आगे बढ़ाने में असमर्थ हो जाती है तो उसे अधिकार रहता है कि वह अपने कारबार में नियमानुसार परिवर्तन करले। वह चाहे तो दूसरी एक या अनेक कंपनियों को मिलाकर एक नयी कंपनी कायम करले। इस प्रकार की पुनर्निर्माण क्रिया को Reconstruction कहते हैं.

Recoup क्षति पूर्ति.

Rectangle आयत.

Rectifying Entry परिशोधक दाखला.

Recurring आवर्तक.

Recurring Expenditure आवर्तक व्यय—यह शब्द अक्सर राजस्व में काम आता है। इसका अर्थ है—वह खर्च जो समय समय पर होता रहे.

Redeemable Debenture मियादी डिबेंचर.

Redeemable Security मियादी सेक्युरिटी. वह सेक्युरिटी जिसका मूलधन किसी निश्चित तिथि पर चुकाया जायगा.

Redemption ऋण परिशोधन; कर्ज की अदाई; ऋण व दायित्व की चुकती.

Redemption of Debenture डिबेंचर का रुपया चुकाकर डिबेंचर लौटा लेना.

Redemption of Mortgage बन्धक छुड़ाना; गिरवी छुड़ाना। बन्धक अथवा गिरवी पर लिये गये ऋण को चुकाकर उस चीज को अपने पास लौटा लेना.

Re-discount फिर छूट देना.

Re-Draft हुन्डी की पेठ; दुबारा लिखी गई हुन्डी.

Red-tapism सरकारी दीर्घसूत्रता.

Reduced Annuities घटी हुई वार्षिक वृत्ति.

Reduction of Share Capital शेअरों की पूँजी में कमी करना.

Re-Exchange पुनर्विनिमय. एक देश की लिखी हुई हुंडी अगर किसी दूसरे देश में अस्वीकृत हो जाती है तो उसके लिये इंग्लैन्ड के ईसवी सन् १८८२ के बिल ऑफ एक्सचेन्ज एक्ट में यह नियम है कि हुन्डी का रखनेवाला हुन्डी के लिखने वाले या बेचान करनेवाले से हुन्डी के भुगतान होने तक का विनिमय दर ब्याज सहित वसूल कर ले. यह विनिमय दर हुन्डी लिखने और हुन्डी अस्वीकृति होने के समय बाजार के विनिमय दर का विचार कर स्थिर किया जाता है। इसमें प्रोटेस्ट, कमीशन, पोस्टेज और निकराई सिकराई के अन्य सब खर्च शामिल किये जाते हैं.

Re-Exporting फिर से बाहर भेजना. जिस देश से माल आया हो अगर उसी देश को वह माल वापस भेजा जाय तो उसे Re-Exporting कहते हैं।

Referee मध्यस्थ, पंच। वह आदमी जिस पर दोनों पार्टी या कोर्ट किसी आपसी झगड़े का फैसला करने का भार डालती है.

Referee in Case of Need जरूरत के वक्त का मध्यस्थ। हुण्डी न सिकारी जाने पर या न चुकाई जाने पर हुण्डी को रखने वाला जिस व्यक्ति के पास इस विषय की दरख्वास्त देता है, वह जरूरत के वक्त का रेफरी या मध्यस्थ कहलाता है। जरूरत के वक्त के मध्यस्थ के ऊपर कोई उत्तरदायित्व नहीं रहता जबतक कि वह उस हुण्डी को स्वीकार नहीं करले.

Refer to Drawer जब कोई व्यक्ति ऐसी दशा में बैंक के पास चेक भेज देता है, जब कि उसका पर्याप्त रुपया बैंक में जमा नहीं होता है तो बैंक वाले चेक के ऊपर Refer to Drawer या उसका संक्षिप्त रूप R/D लिख देते हैं।

Refund लौटा देना.

Reginal Occupation स्थानानुसार धन्धा.

Registered Bonds रजिस्टर्ड बांड. रजिस्टर्ड बांड उस बांड को कहते हैं जो उसके जारी करने वाली कंपनी के बही खाते में उसके रखने वाले के नाम से दर्ज़ रहता है। इस बांड की रकम उसी को चुकाई जाती है जिसके नाम पर यह लिखा रहता है. इसका ठीक उल्टा बेयरर बांड है जिसकी रकम उसके रखनेवाले किसी भी आदमी को चुकाई जा सकती है. बेयरर बांड परिवर्तनशील और रजिस्टर्ड बांड अपरिवर्तनशील होता है.

Registered Capital निर्धारित पूँजी. किसी कंपनी की वह पूँजी जो उसके मेमोरेन्डम ऑफ एसोसियेशन द्वारा निर्धारित रहती है। इस पूँजी को अंग्रेजी में Nominal या Authorised Capital भी कहते हैं.

Registered Stocks रजिस्टर्ड स्टॉक. रजिस्टर्ड स्टाक वह है जो उसके जारी करनेवाली कंपनी या सरकार के रजिस्टर में दर्ज रहता है. रजिस्टर्ड स्टाक की रकम केवल उसी को मिल सकती है जिसके नाम पर वह दर्ज रहता है. यह परिवर्तनशील नहीं होता है.

Regraters पुराने जमाने में एक ही दिन और एक ही बाजार में खरीद बिक्री करने वाले को अंग्रेजी में Regraters कहते थे. समझा जाता था कि जिन चीज़ों की ये खरीद बिक्री करते हैं उनकी कीमत बढ़ा देते हैं। इसलिये लोग इन्हें अच्छी नज़र से नहीं देखते थे. पर यह विचार पीछे जाकर दूर हुआ और खरीद बिक्री करनेवाले को कोई बाधा नहीं दी जाने लगी.

Regret, Letter of—खेदसूचक पत्र. जब किसी कंपनी के पास उसका हिस्सा खरीदने के लिए जरूरत से ज्यादा दरख्वास्तें आजाती हैं तो कंपनी वाले अपनी जरूरत के लायक दरख्वास्तों को मंजूर कर बाकी को नामंजूर कर देते हैं. जिस पत्र में कंपनी वाले दरख्वास्त देनेवालों को खेद के साथ नामंजूरी की सूचना देते हैं उसे Letter of Regret कहते हैं.

Reimburse परिशोध, चुकती.

Re-insurance फिर बीमा करवाना.

Re-issue फिर जारी करना.

Relative Economics सापेक्ष अर्थशास्त्र. किसी निर्धारित युग के लिए ठीक होने वाला आर्थिक सिद्धान्त उस युग की विशेष परिस्थिति से सम्बन्ध रखता है. यह सिद्धान्त अर्थशास्त्रियों के ऐतिहासिक मतवाद की एक शिक्षा का आवश्यक मूलतत्त्व है. जब लोगों के दिल में आर्थिक जीवन की क्रमागत आवयविक उन्नति और विकास का ख्याल पैदा हुआ तो वे आर्थिक सिद्धान्त के सापेक्ष होने की बात को भी समझने लगे.

Relative Value सापेक्ष मूल्य. सापेक्ष मूल्य का अर्थ है किसी वस्तु का विनिमय साध्य मूल्य अर्थात् किसी वस्तु की वह तादाद जो दूसरी वस्तु के लिये बदली जा सके.

Relativity (in Economics) (अर्थशास्त्र का) सापेक्षकत्व. सापेक्षकत्व के सिद्धान्त को केवल वही अर्थशास्त्री स्वीकार करते हैं जिनका यह विश्वास है कि कोई भी आर्थिक प्रणाली सारे संसार के लिये एकसी लागू नहीं हो सकती. उनका विश्वास है कि समय और स्थान की अवस्था और विशेषकर मनोवृत्ति की अवस्था का आर्थिक सिद्धान्त की सत्यता पर बहुत प्रभाव पड़ता है.

Re-lease नया पट्टा देना.

Release कर्ज मुक्त करना.

Remainder अवशेष, अवशिष्टांश। वसीयतनामे में कई वक्त कोई सम्पत्ति किसी व्यक्ति को केवल जीवन भर के उपभोग के लिये ही लिखदी जाती है और उसके

मरने के बाद किसी दूसरे को उपभोग करने का उसमें आदेश दिया रहता है. इसका परिणाम यह होता है कि पहला व्यक्ति उस सम्पत्ति की केवल आमदनी मात्र ले सकता है, उस सम्पत्ति को अपनी इच्छानुसार किसी दूसरे को नहीं दे सकना। ऐसे व्यक्ति की मृत्यु के बाद जो सम्पत्ति शेष रह जाती है उसे Remainder कहते हैं.

Remainder-man अवशिष्टांश का मालिक.

Remedy टकसालाध्यक्ष को किसी सिक्के के तोल या सुन्दरता के एक निश्चित परिमाण में, कारीगिरी की भूलचूक सुधारने के लिये जितनी घट बढ़ कर सकने का अधिकार रहता है उसे अंग्रेजी में remedy या allowance कहते हैं.

Remittance द्रव्य या द्रव्य के समान अन्य वस्तुएँ (जैसे हुँडी, चेक, पोस्टल आर्डर) जो एक दूसरे के पास भेजी जायें उन्हें Remittance कहते हैं.

Remonetisation पुनः प्रामाणिक मुद्राचलन. इस शब्द का अर्थ है—सांकेतिक मुद्रा की श्रेणी तक गिराये हुए मुद्रा को फिर से कानूनी सिक्के के स्थान में लाना.

Remuneration पारितोषिक, प्रतिफल, उजरत.

Remunerative Capital लाभदायक पूँजी। वह पूँजी जिसके उपयोग से बहुत कुछ अतिरिक्त लाभ हो सके.

Remunerative Debt लाभदायक ऋण. ऐसे कामों के अर्थ लिया गया कर्ज जिनसे केवल एक निर्धारित समय के अन्दर केवल मूलधन ही वसूल न हो जाय बल्कि उससे एक निश्चित आमदनी भी होती रहे.

Renewal of a Bill हुँडी की पुनरावृत्ति, हुँडी को फिर से नया करना.

Renewal of a Soil जमीन पर नयी मिट्टी जमाना.

Rent लगान, जमा.

(१) दूसरे की जमीन या जायदाद को काम में लाने के बदले में दी जानेवाली नकद रकम, सेवा या वस्तु.

(२) अर्थ शास्त्र में इस शब्द का अर्थ और भी अधिक सीमाबद्ध है। Economic Rent उपज का वह भाग है जो जमीन की मौलिक और अक्षयशील शक्ति के लिये दिया जाता है.

Rental जमाबन्दी, सोजी.

Rents आस्ट्रिया, इटली, ग्रीस और अन्य देशों के सरकारी कर्ज पर दिये जानेवाले वार्षिक सूद को Rents कहते हैं। यह शब्द सूद कर्ज के अर्थ में भी व्यवहृत होता है. फ्रान्स में Rents का जो अर्थ है इंग्लैंड में Consols का भी वही अर्थ है

Rent-free (land) बेलगान; बेजमावाली.

Rent of Ability विशेष योग्यता का पुरस्कार। औसत उत्पादकों की अपेक्षा अपनी विशेष स्वाभाविक योग्यता के कारण अधिक प्राप्त किया हुआ लाभ। अगर उत्पादन कार्य्य में किसी स्थान विशेष के कारण कोई लाभ हुआ हो तो वह साधारण आर्थिक लाभ कहा जायगा, पर अगर संगठन की अधिकतर योग्यता, सञ्चालन चातुर्य्य तथा मजदूरों से अच्छा काम लेने की अधिकतर शक्ति के कारण लाभ हुआ हो तो उसे Rent of Ability अर्थात् विशेष योग्यता का पुरस्कार कहते हैं.

Renunciation of Bill हुँडी पर का अधिकार छोड़ना.

Representative Data प्रतिरूप दर्शक आंकड़े.

Representative Firm प्रतिनिधिक कारखाना; स्थायी कारखाना. किसी कारबार का वह कारखाना जो बहुत जमाने से चला आरहा हो और जिसका प्रबन्ध भी अच्छी तरह किया जारहा हो.

Representative Paper Money प्रतिनिधिक काग़ज़ी सिक्का। यह अंग्रेजी के Token Money और Paper Money के अर्थ का ही एक दूसरा शब्द है.

Repudiation इंकार, अस्वीकृति.

Requisites आवश्यक वस्तुएँ

Reserve सुरक्षित धन; बचत.

Reserve Bank रिजर्व बैंक.

Reserve Capital सुरक्षित पूँजी.

Reserve Forests सुरक्षित जङ्गल. वह सरकारी जङ्गल जो सरकार द्वारा रक्षित हो और जिसपर सर्वसाधारण का कोई हक़ न हो.

Reserve Funds सुरक्षित कोष। प्रायः सभी ज्वाइन्ट-स्टाक कंपनियां अपने लाभ का कुछ अंश सुरक्षित कोष के लिये रख छोड़ती हैं। यह सुरक्षित धन सेव्यु·

रिटी खरीदने में, किसी दूसरी सहायक कंपनी के कारबार में या अपने ही किसी कारबार में लगाया जाता है.

Reserve Liability सुरक्षित दायित्व. कंपनी के हिस्से की पूँजी का वह अंश जो कंपनी के बन्द होने की हालत को छोड़ कर कभी लौटाया नहीं जा सके.

Reserve Price सुरक्षित मूल्य; नीलाम द्वारा या दूसरी प्रकार से विक्रेता जिस न्यूनतम कीमत पर अपनी चीज़ें बेचने को तैयार होता है उसे सुरक्षित मूल्य कहते हैं.

Reserve Treasury बचत कोष.

Reserved Subjects संरक्षित विषय. हिन्दुस्थान में प्रान्तीय सरकार का शासन दो भागों में विभक्त रहता है—( १ ) संरक्षित और ( २ ) हस्तान्तरित। संरक्षित विषयों का प्रबन्ध गवर्नर एक्ज़िक्यूटिव कौन्सिल और हस्तान्तरित विषयों का प्रबन्ध मिनिस्टरों की सहायता से करते हैं.

Re-Shipment पुनः निर्यात. वह माल जो दूसरे देश से आया हो और फिर दूसरे देश को जहाज पर चढ़ा कर भेजा गया हो.

Residual and Waste Product अवशिष्ट उपज. किसी चीज के पैदा करने या बनाने के उपरान्त जो वस्तु बची हुई रह जाती है और जिसका अपना अलग बाजार मूल्य रहता है उसे अवशिष्ट उपज कहते हैं. जैसे किसी अनाज के पैदा करने में भूसा या पुआल उसका अवशिष्ट उपज कहा जाता है.

Residual Shares (Wages) अवशिष्ट भाग। एफ. ए. वाकर ने यह सिद्धान्त निकाला है कि किसी उद्योगधंधे के पैदावार में भाड़ा, सूद और नफा घटा कर जो कुछ बचता है वही वेतन होता है. कहने का मतलब यह है कि मजदूर उद्योगधंधों के पैदावार के अवशिष्ट के भागी होते हैं.

Residuary Devisee अवशिष्ट भागी. वसीयतनामा के अनुसार हिस्सेदारों के बीच धन के बांटे जाने पर जो जायदाद बच जाती है उसको लेने वाला Residuary Devisee कहलाता है.

Residuary Legatee अवशिष्ट भागी.

Residue अवशिष्ट, अवशेष; अंग्रेज़ी के इस शब्द का अर्थ है,—बची हुई चीज। वसियतनामे के अनुसार हिस्सेदारों के बीच जायदाद के बट चुकने पर जो सम्पत्ति शेष रहजाती है प्रायः उसी के लिये इस शब्द का व्यवहार होता है.

Resolution प्रस्ताव.

Rest सुरक्षित कोष. दूसरी बेंकों के बैलेन्सशीट में जिस मद के लिये Reserve Fund लिखा जाता है बेंक ऑफ इंग्लैण्ड के साप्ताहिक ब्योरे में उसी के लिये Rest शब्द का व्यवहार होता है। इसमें फर्क केवल इतना है कि इसमें समय समय पर लाभ भी जोड़ा जाता है और इस हिसाब में से बेंक के मालिकों को मुनाफा भी दिया जाता है। Rest की रकम को तीस लाख से कभी घटने नहीं दिया जाता.

Return अंग्रेजी में इस शब्द का व्यवहार बहुत अर्थों में होता है—( १ ) एक निर्धारित समय के अन्दर सौदागर की बिक्री की रकम; ( २ ) किसी खास कारबार के सम्बन्ध में सरकारी रिपोर्ट; ( ३ ) भेजे हुए नमूने के मुताबिक न होने पर खरीददार द्वारा बिक्री करने वाले के पास लौटाया हुआ माल; ( ४ ) फंड के अभाव से या लिखने में कोई गड़बड़ी हो जाने के कारण लौटाई हुई हुँडी या चेक.

Revenue आमदनी, राजस्व. मालगुजारी.

Revenue, Land—मालगुजारी, जमीन का लगान, रेव्हेन्यू। रेव्हेन्यू शब्द का अर्थ है जमीन से सरकार को मिली हुई आमदनी. हिन्दुस्थान में इस समय जमीन का स्वामित्व सरकार का है। इसलिये यहां यह विवादग्रस्त प्रश्न है कि रेव्हेन्यु को टेक्स (कर) समझा जाय या रेन्ट (भाड़ा).

Revenue Account आमद खर्च का हिसाब.

Revenue Duty रेव्हेन्यु कर; राजस्व कर. केवल राजस्व के लिये आयात और निर्यात पर सरकार द्वारा लगाये गये कर को राजस्व कर कहते हैं। संरक्षण कर (Protection Duty) और राजस्व कर में फर्क है. संरक्षण कर लगाने का अर्थ राजस्व कर बढ़ाना नहीं है बल्कि अपने देश में तैयार होने वाले माल को विदेशी माल की प्रतिस्पर्धा से बचा कर अपने यहां के उद्योगधन्धों को बढ़ाना है.

Revenue Tax राजस्व कर.

Revised Estimates संशोधित अन्दाजपत्र.

Revolutionary Socialism क्रान्तिकारी समाजवाद। यह सिद्धान्त कि क्रान्ति के द्वारा ही समाज की विषमता दूर होकर समाजवाद फैल सकता है या समाजवादी राष्ट्र कायम हो सकता है। कार्लमार्क्स वगैरह इसी सिद्धान्त के प्रतिपादक थे.

Revolving Credit परिवर्ती साख. विदेश से माल मंगाने वाला माल भेजने वाले को रुपयों की भुगतान करने के लिये किसी बैंक में कुछ रुपया जमा कर देता है। इस पर बैंकवाला माल भेजने वाले से बिल खरीद कर उसका रुपया चुकाता है। यह चुकती किस्त के द्वारा होती है। जब एक किस्त चुक जाती है तो माल भेजने वाला दूसरा बिल तैयार करता है और बैंक वाले माल पाने वाले के जमा किये हुये रुपयों में से उस बिल को भी खरीद लेते हैं। इस प्रकार क्रमिक रूप से रुपया जमा होता है, बिल तैयार होता है और उसकी चुकती होती है। इसी को अंग्रेजी में Revolving Credit कहते हैं.

Rigging the Market यह सराफे का एक शब्द है। इसका अर्थ है सट्टेबाज के द्वारा किसी वस्तु की कीमत का कृत्रिम रूप से बढ़ाया जाना। झूँठी कीमत पर लोगों को खरीददार बनने के लिये प्रवृत्त करना ही ऐसा करने का उद्देश है.

Right of Action कर्ज का दावा। व्यापारी कानून में इसका अर्थ है किसी आदमी का दूसरे आदमी के प्रति बाकी कर्ज का दावा.

Right of Coinage सिक्का साजी का हक; मुद्रा ढलाई का अधिकार। जब देश का प्रचलित सिक्का सच्चा और प्रामाणिक रहता है अर्थात् उसका धात्विक मूल्य उसके प्रचलित मूल्य के बराबर रहता है, तब कुछ देशों में सर्वसाधारण को यह अधिकार रहता है कि वे अपने सोने चांदी के टकसाल में उतनी ही तोल के सिक्के ढलवा लें। लेकिन जब सांकेतिक मुद्रा का प्रचार रहता है तब सिक्कासाजी का हक केवल सरकार ही को रहता है.

Ring पूँजीपतियों का गुट या मण्डली। अंग्रेजी के इस शब्द का अर्थ है—पूँजीपतियों की एक मण्डली। इस मण्डली का काम व्यापारिक माल, स्टाक और शेअर की कीमत को वास्तविक बाजार मूल्य से ऊपर बढ़ाये रखना है.

Risk जोखिम, खतरा.

Risk Charges जोखिम का बीमा चार्ज। किसी खतरे या जोखिम का बीमा कराने पर जो प्रीमियम या चार्ज देना पड़ता है यह खतरे या जोखिम का चार्ज कहलाता है.

Royalty रॉयल्टी; मालिकाना; नजराना। यह शब्द कुछ जुदे जुदे अर्थों में प्रयुक्त होता है—(१) खान-वालों के द्वारा खान की जमीन के मालिक को किराये के रूप में दी जानेवाली रकम। यह रकम खनिज द्रव्यों की तादाद और कीमत के मुताबिक ही कम ज्यादा होती है; (२) पेटन्ट के आविष्कर्ता को उसके आविष्कार के बदले दिया जानेवाला मालिकाना द्रव्य;—(३) प्रकाशकों द्वारा लेखकों को उनके पुस्तकों के प्रकाशन और बिक्री के बदले में नियमित रूप से बराबर दीजाने वाली रकम.

Running Policies सिलसिलेवार पालिसियां। जब एक यात्रा के बजाय समूचे मौसिम भर के या किसी निश्चित तिथि तक के लिये जहाज के माल की जोखिम के वास्ते बीमा की पालिसियां ली जाती हैं तो उन्हें Running Policies कहते हैं.

Run on a Bank बैंक पर टूट पड़ना। जब किसी कारणवश किसी बैंक के फेल होजाने की आशङ्का हो जाती है तो जमा पूँजीवाले लोगों के झुंड के झुंड अपना रुपया निकलवाने के लिये बैंक के द्वार पर इकट्ठे हो जाते हैं। इसे ही बैंक पर टूट पड़ना कहते हैं.

Rupee Paper कागज़ी रुपया। भारत सरकार के प्रॉमिसरी नोट या Enfaced Paper को कागज़ी रुपया कहते हैं.

# S

Sacrifice स्वार्थ त्याग.

Sagging कीमत कम होना, मूल्यह्रास. साधारणतः अंग्रेजी के इस शब्द का अर्थ है—कम होना, घटना, गिरना आदि, पर व्यापार में यह शब्द बाजार या दर के सम्बन्ध में बोला जाता है। अंग्रेजी में Sagging Market का अर्थ है घटता हुआ या गिरता हुआ बाजार.

Salary वेतन, तनख्वाह, वृत्ति, मुशाहरा, तलब. दूसरे के काम में लगाये गये परिश्रम के बदले में समय-समय पर मिलने वाली रकम.

Sale बिक्री, विक्रय, फरोख्त. रुपया पैसे के बदले किसी वस्तु के देने को बिक्री कहते हैं। अंग्रेजी में इसको Sale कहते हैं। Sale और Barter में फर्क है। वस्तु के बदले वस्तु लेने को अर्थात् वस्तु को सीधे तौर पर अदल-बदल करने को Barter कहते हैं.

Sale Account बिक्री का हिसाब.

Sale Commission बिक्री का कमीशन.

Sale, Deed of—विक्रय पत्र.

Sale, Prompt—चटपट बिक्री, तत्काल बिक्री.

Sale, Public—नीलाम.

Sale Warrant बिक्री का परवाना; जब माल की बिक्री के समय कुछ रुपया खरीददार द्वारा जमा किया जाता है और शेष रुपया पीछे देने का वायदा किया जाता है तो माल लेते समय खरीददार को माल के तौल की चिट्ठे के साथ परवाना दिया जाता है जो बाकी रुपया मिल जाने पर असल परवाना से बदल दिया जाता है। वही बिक्री का परवाना कहलाता है।

Salvage बचाया हुआ माल, बचावा, छुटकारा. जहाज के नष्ट होते समय उस पर से बचाया हुआ माल. नष्ट होते हुए जहाज को या उस पर के माल को बचाने वाले व्यक्तियों को दिया गया पारिश्रमिक या पुरस्कार अंग्रेजी में Salvage कहलाता है.

Sample नमूना। बानगी। गुण दोष देखने के लिये थोक माल से लिया गया उसका थोड़ासा अंश।

Sampling Order बानगी या नमूने का आर्डर. माल के मालिक द्वारा अपने गोदाम के मुनीम को नमूना माँगने वालों के लिये नमूना देने की आज्ञा.

Sanitary Commissioner सफाई विभाग का कमिश्नर. स्वास्थ्य-विभाग का कमिश्नर.

Sanitation स्वास्थ्य रक्षा; सफाई; स्वच्छता. सफाई के अन्दर अच्छी रोशनी, अच्छी हवा और नाली का सुप्रबन्ध वगैरह आते हैं।

Sans Recourse सांस रिकोर्स; बिना जिम्मेवरी के। यह फ्रेंच भाषा का शब्द है। जब कोई हुण्डी जारी करने वाला या हुण्डी की पीठ पर सही करनेवाला अपने दस्तखत के साथ यह शब्द लिख देता है तो उसका अर्थ यह होता है कि वही हुण्डी रखनेवाले के प्रति दायी नहीं है.

Satiable संतृप्य, संतोषप्रद, संतोषजनक.

Satiation of Wants आवश्यकताओं की संतृप्ति.

Satiety Price संतृप्ति मूल्य; अति तृप्ति मूल्य. किसी वस्तु की कीमत घटने पर उसकी माँग बढ़ती है पर उसकी भी एक सीमा होती है जिसके बाद कीमत घटाने पर वस्तु की मांग नहीं बढ़ती। इसी सीमा पर वस्तु की जो कीमत होती है वह Satiety Price कहलाती है.

Satisfaction संतोष, तृप्ति, ऋण परिशोध. अंग्रेज़ी के इस शब्द का अर्थ है ऋण का पूरा-पूरा परिशोध कर देना। किसी वस्तु के उपभोग से उत्पन्न हुए पूरे आनन्द के लिए भी यह शब्द व्यवहृत होता है.

Saving बचत. कोई व्यक्ति या समाज एक निर्धारित समय के अन्दर खर्चवर्च करने के बाद आमदनी का जो भाग बचा लेता है वह बचत कहलाता है.

Savings Bank सेविंग बैंक, संचय भण्डार। सेविंग बैंक रुपया जमा करने के काम में आता है। रुपया जमा करने वाले को उस रुपये के लिए सूद मिलता है और जमा करने वाला जब जैसी जरूरत होती है उस रुपये को बैंक से निकालता है। सेविंग बैंक और साधारण बैंक में फर्क है। सेविंग में रुपया जमा करने वाला चेक जारी नहीं कर सकता.

Savings Certificates सेविंग सर्टिफिकेट. भारत सर-

कार अपने लिये रुपया उठाने के वास्ते पोस्ट ऑफिस के जरिये सेविंग सार्टिफिकेट जारी करती है। यह सार्टिफिकेट थोड़ी रकम का रहता है जिससे सर्व साधारण को खरीदने में सुविधा रहती है.

Scarcity न्यूनता, किल्लत, स्वल्पता, अप्रचुरता। किसी वस्तु का इतने अधिक परिमाण में नहीं होना कि सब आदमी को बहुत आसानी से मिल सके। मनुष्य द्वारा तैयार किये हुये अर्थ शास्त्र सम्बन्धी सभी माल अप्रचुर ही होते हैं।

Scarcity Rent किल्लत की कीमत; अप्रचुरता का मूल्य; न्यूनता मूल्य। जो वस्तु बहुत देर में तैयार होती है उसकी मांग बढ़ जाने पर किल्लत के वजह से उसकी कीमत बढ़ जाती है क्योंकि उस वस्तु के देर से तैयार होने के कारण उसकी मांग के अनुसार तुरन्त उसका संग्रह नहीं बढ़ जाता.

Scarcity Value न्यूनता मूल्य.

Schedule तालिका, फेहरिस्त, सारिणी, खर्रा. किसी पुस्तक या रिपोर्ट वगैरह के अन्त में किसी विषय के सम्बन्ध में जो थोड़ी सी सविस्तार बातें दी रहती हैं और जो अकसर सूची के तौर पर रहती है उसे अंग्रेज़ी में Schedule कहते हैं।

Scheduled List सारिणी सूची.

School of Political Economy अर्थशास्त्र का विशेष मतवादी दल.

Scientific Management वैज्ञानिक प्रबन्ध.

Scope क्षेत्र, कार्यक्षेत्र. किसी विषय का विस्तार या सीमा कहाँ तक है—यह शब्द इस विषय का द्योतक है.

Scrip स्क्रिप. कच्चा प्रमाणपत्र. यह शब्द सराफे का है और अंग्रेजी के Subscription शब्द का छोटा रूप है। कोई नया सरकारी बौन्ड, डिबेंचर या शेअर के जारी होने पर उसके खरीददार को जो थोड़े समय के लिये सार्टिफिकेट दिया जाता है और जो सीधे असली सार्टिफिकेट से बदल दिया जाता है उसे ही 'स्क्रिप' कहते हैं.

Scrivener साहूकारी दलाल. वह आदमी जिसका पेशा दूसरे का रुपया सूद पर लगवाना रहता है। इस काम के बदले उसे कमीशन या बोनस मिलता है.

Seasonal Occupation मौसमी पेशा.

Second Bill पैठ

Second Class Paper दूसरे दर्जे का कागज़। जब किसी हुण्डी, ड्राफ्ट, प्रोमिसरी नोट या दूसरे कागजात के लिये कोई बड़ा आदमी या बड़ा फर्म गारन्टी करता है—या उसकी पीठ पर सही करता है—जिससे इस बात का पक्का विश्वास रहे कि मियाद पूरी होने पर चुक्ती जरूर हो जायगी तो वे अव्वल दरजे के कागजात कहलाते हैं। लेकिन जब उन कागजात को गारन्टी या सही करने वाले साधारण श्रेणी के रहते हैं तो कागजात दोयम दरजे के कहलाते हैं पर जो कागजात सन्देह जनक होते हैं और जिनकी चुकती होने में पूरा शक रहता है वे तीसरे दरजे के कागजात समझे जाते हैं.

Second Hand Goods पुराना माल, उपयोग किया हुआ माल.

Second of the Bill of Exchange पैठ.

Second Mortgage दोयम रहन. द्वितीय बन्धक. जब पहले से बन्धक रखी हुई चीज पर फिर कर्ज लिया जाता है तो उसे दोयम बन्धक कहते हैं.

Secretary of State for India भारत सचिव, भारतमंत्री.

Secular Value दीर्घकालिक मूल्य.

Security जमानत, बचाव, खातिरजमा. जब कोई कर्जदार अपने महाजन को कर्ज के खातिर जमा के लिये कुछ सम्पत्ति लिख देता है तो उसे जमानत कहते हैं।

Securities तमस्सुक. साधारण तौर पर इस शब्द का अर्थ है वह दस्तावेज जिससे किसी को किसी सम्पत्ति पर अधिकार मिलता है। सेक्युरिटी के अन्दर कोई सरकारी या म्युनिसिपल स्टाक, एक्सचेकर बौंड, रेलवे शेअर या बौन्ड, किसी कम्पनी का डिबेंचर या शेअर सार्टिफिकेट वगैरह भी आजाते हैं.

Security, Bank— बैंक की जमानत.

Security, Collateral— अनुसंगिक जमानत

Security, Marketable— क्रय योग्य सेक्युरिटी.

Security, Personal— वैयक्तिक जमानत.

Secured Creditors सुरक्षित महाजन. जब कोई आदमी दिवालिया हो जाता है तो उसकी जायदाद

उसके महाजनों के बीच बांट दी जाती है। लेकिन जो महाजन अपने आसामी से पहले ही कुछ जायदाद लिखा लेता है वह अपने रुपये का सबसे पहले हकदार होता है। ऐसे महाजनों को अंग्रेजी में Secured Creditors कहते हैं.

Seigniorage मुद्रा ढलाई लाभ. सिक्का साजी का नफा या लाभ. सिक्का ढालने में सरकार जो नफा लेती है उसे अंग्रेजी में Seigniorage या Seignorage कहते हैं.

Sellers Over विक्रेताओं की अधिकता. यह शब्द सराफे का है। इसका अर्थ है—विक्रेता तो है पर खरीददार नहीं या यह कि खरीददार की अपेक्षा विक्रेता अधिक है.

Selling on cost लागत मूल्य पर बिक्री। किसी चीज की तैयारी में, उसके विज्ञापन में, बेचने वालों के कमीशन में, ढोने में, गुदाम घर में रखने में और ऑफिस के काम में जो खर्च होता है वह उस वस्तु की लागत समझी जाती है। उसके साथ नफा जोड़ देने से जो रकम होती है वह उस वस्तु की कीमत होती है.

Selling Cut खरीददार की जोखिम पर। जब कोई दलाल किसी के हाथ स्टाक इस शर्त पर बेचता है कि खरीददार अमुक दिन उसका रुपया चुका देगा तो चुकती के दिन ढाई बजे तक रुपया न चुकने पर दलाल को अधिकार रहता है कि वह उस स्टाक को मौजूदा दर पर किसी दूसरे के हाथ बेच डाले—उस हालत में अगर उसे कोई नुकसान होता है तो उसका देनदार पहला खरीददार होता है.

Selling Price बिक्री की कीमत। विक्रय मूल्य। किसी वस्तु की बिक्री की कीमत के अन्दर (१) उसका कच्चा माल, उसकी तैयारी का खर्च, उसका मेहनताना, (२) दूकान खर्च और (३) प्रबन्ध खर्च के साथ साथ उस पर का नफा भी जोड़ लिया जाता है.

Sericulture रेशम कीट पालन.

Series श्रेणी.

Service Fund कर्मचारी कोष.

Services सेवाएं। दूसरे व्यक्ति या व्यक्ति समूह के लिये किये हुए कार्य.



Service, Material—भौतिक सेवा.

Service, Personal—वैयक्तिक सेवा.

Set-off—उलटा दावा, प्रति दावा, विरुद्ध दावा.

Settled Ryot बसी हुई रैयत.

Settlement बन्दोबस्त; हिसाब का तस्फिया। अंग्रेजी के इस शब्द का अर्थः—(१) हिसाब की चुकती या झगड़े का तस्फिया. (२) कर लगाने के विचार से जमीन की कीमत लगाना या प्रबन्ध करना.

Settling Day हिसाब की सफाई का दिन। सराफे में जिस दिन हिसाब की सफाई होती है उस दिन को अंगरेजी में Settling Day कहते हैं.

Settling, Periodic—मियादी बन्दोबस्त.

Share हिस्सा, भाग। किसी व्यापारी कम्पनी की पूँजी के एक विशिष्ट अंश को शेयर या हिस्सा कहते हैं। जब कम्पनी अपना कारोबार आरम्भ करती है तब वह एक नियमित संख्या के शेअर निकालती है जिन्हें लोग अपनी आवश्यकता या शक्ति के अनुसार खरीदते हैं। ये शेयर कई प्रकार के होते हैं:—

(१) साधारण शेअर (Ordinary Shares).
(२) ब्याज के शेअर (Preference Share)
(३) संस्थापक के शेअर (Deferred Share).

ब्याज के शेयर के सम्बन्ध में विशेष उल्लेख Preference Share के नीचे किया गया है। Deferred Share—संस्थापक के शेयर—वे हैं जिनका दर्जा सबसे नीचा रहता है। कम्पनी के नफे के बटवारे में या कम्पनी के दिवालिया होने पर उसकी बची सम्पत्ति के बटवारे में इस हिस्से के हिस्सेदारों के हक पर सबसे पीछे ख़याल किया जाता है.

Share Capital हिस्से की पूँजी, शेअर पूँजी. किसी जाइन्ट स्टाक कम्पनी की पूँजी उसके मेम्बरों के दिये हुए हिस्सों से कायम होती है। इसी पूँजी को हिस्से की पूँजी कहते हैं.

Share Certificate शेअर सार्टिफिकेट; हिस्से का प्रमाणपत्र। लिमिटेड कम्पनी के हिस्सेदारों को एक सार्टिफिकेट दिया जाता है जिस पर कम्पनी की मोहर और दो डायरेक्टरों तथा मन्त्री के हस्ताक्षर रहते हैं. इसी को शेयर सार्टिफिकेट कहते हैं। कम्पनी

के अपने अपने नियम के अनुसार इस सार्टिफिकेट में फर्क भी पड़ सकता है.

Share Holder हिस्सेदार. किसी सम्मिलित फंड या जायदाद में हिस्सा रखने वाले को हिस्सेदार या साझीदार कहते हैं.

Share Transfer हिस्से का परिवर्तन.

Share Warrant हिस्से का परवाना. हिस्सेदारों के पास हिस्से के सम्बन्ध में एक पुरजा रहता है जिस पर शेअर या स्टाक वगैरह का उल्लेख किया जाता है। जब अपना हिस्सा किसी के हाथ बेचना होता है तो वही पुरजा बेच दिया जाता है.

Shifting of Taxes कर भार हस्तान्तर करना.

Shipment जहाज पर माल लादना। जहाज पर भेजा हुआ माल.

Ship Broker जहाजी दलाल.

Ship Canals जहाजी नहरें (जैसे स्वेज नहर, पनामा नहर, मेनचैस्टर नहर आदि.)

Ship-Load जहाज में भरा जाने वाला माल; जहाजी बारदाना.

Ship-Master व्यापारिक जहाज का कप्तान.

Ship-Owners जहाज के मालिक.

Ship's Articles जहाजी नौकरों का शर्तनामा। वेतन आदि के सम्बन्ध में जहाज के मालिक और जहाज के मल्लाहों के बीच किया गया इकरारनामा। समुद्र यात्रा प्रारम्भ करने के पहले सभी मल्लाहों को इस इकरारनामे पर दस्तखत करने पड़ते हैं.

Ship's Manifest जहाज के माल का ब्योरा. यह कागज जिसमें आयात निर्यात कर के अधिकारियों के काम के लिये जहाज का, उसके माल का और जिस बन्दरगाह को जहाज जा रहा हो उसका ब्योरा दिया रहता है। इसी के आधार पर कर के अधिकारी कर के सम्बन्ध में जांच पड़ताल करते हैं। इसी के सहारे जहाज के दलाल या एजण्ट निश्चित रूप से जान पाते हैं कि माल पाने वाले को क्या चार्ज देना पड़ेगा। माल की उतराई की देख रेख करने में भी इससे काम लिया जाता है.

Ship's Passport जहाजी अनुमति पत्र। इसमें जहाज में सफर करने की सरकारी अनुमति का उल्लेख रहता है.

Ship's Protest बीमा कराने वाले के सन्तोष के लिये जहाज या उसके माल की नुकसानी के कारण के सम्बन्ध में Notary Public के सामने दिया हुआ बयान.

Shippers जहाज पर माल चढ़ाने वाले.

Shipping Bills जहाजी माल का चालान। ये दो प्रकार के होते हैं:—

(१) कस्टम के वे कागजात जो कि उन हालतों में काम आते हैं जब कि उस माल के महसूल के वापसी का दावा किया जाता है जो माल या तो वापसी निर्यात के लिये या सफर के समय जहाजी यात्रा में काम आने के लिये जहाज पर चढ़ाया गया हो.

(२) वह कागजात जिस पर विदेश जाने वाले जहाज और माल का ब्योरा दिया जाता हो.

Shipping Cards जहाजी पत्रक. यह जहाजी पत्रक दलालों और उनके ग्राहकों को दिये जाते हैं। इनमें जहाज का नाम, स्थान, वजन और रवानगी की तारीख आदि का उल्लेख रहता है.

Shipping Notes डॉक के सुपरिन्टेन्डेन्ट के नाम लिखा गया वह पत्र जिसमें उस अफसर से पत्र में उल्लिखित मालों को लेने और उन्हें जहाज पर लदवाने की प्रार्थना की गई हो.

Shipping Rings जहाज वालों का गुट. जहाजी कम्पनियों की कान्फ्रेन्स.

Shipping Weight जहाज में भरे जाने वाले माल का वजन.

Short Bill अल्पकालीन हुंडी. वह हुंडी जो दस दिन से कम के लिये ही निकाली गयी हो.

Short dated Paper थोड़ी मुद्दत की हुण्डी.

Short Delivery जब जहाज या रेल्वे के द्वारा कोई माल आता है और किसी कारणवश उस माल की भुगतान में कमी हो जाती है तो उसे Short Delivery कहते हैं.

Short Exchange अल्पकालीन विनिमय। एक दो दिन के अन्दर भंजने वाले दर्शनी चेक या ड्राफ्ट की दर.

Short Loan अल्पकालीन ऋण. एक निश्चित सूद पर थोड़े समय के लिये दिया हुआ ऋण.

Short Loan Fund अल्पकालीन ऋण-कोष. लंडन के बैंकों का वह कोष जो हुँडी और स्टाक के दलाल वगैरह को थोड़े समय के लिये ऋण देने के लिये सुरक्षित रखा जाता है.

Short Money अल्पकालीन ऋण. एक निश्चित सूद पर थोड़े समय के लिये दिया हुआ ऋण.

Short of Stock मंदी वाला। इंगलैण्ड में जिस अर्थ में Bear शब्द का प्रयोग होता है उसी अर्थ में अमेरिका में Short of Stock का प्रयोग होता है। जब कोइ सट्टेवाज उन स्टाकों को भी बेच देता है जो उसके पास नहीं हैं तो वह Short of Stock कहलाता है.

Short Period Equilibrium अल्पकालीन सांम्य.

Short Period Market अल्पकालीन बाजार.

Short Price अल्पकालीन कीमत.

Short Rate स्वल्प दर का मूल्य। यह शब्द विदेशी विनिमय के सम्बन्ध में व्यवहृत होता है। उसका मतलब है किसी देश के अन्दर की वह कीमत जिस पर दूसरे देश के ऊपर जारी किया हुआ अल्पकालीन ड्राफ्ट (आठ या दस दिन तक चलने वाला) खरीदा जा सके.

Sight Bills दर्शनी हुंडी. ऐसी हुंडी जिसका रुपया देखते ही चुका दिया जाने वाला हो.

Sighting a Bill दर्शनी हुंडी पेश करना। जिसके नाम दर्शनी हुंडी निकाली गयी हो उसके सामने उस हुंडी को स्वीकृति के लिये पेश करने को अंगरेजी में Sighting a Bill कहते हैं।

Sight Rate दर्शनी हुन्डी दर. यह शब्द विदेशी विनिमय के सम्बन्ध में बोला जाता है और यह चेक रेट के बराबर होता है.

Silent Partner अक्रियमान साझेदार.

Silo खाद कूप.

Silt नयी मिट्टी.

Silver Coin रौप्य मुद्रा; चांदी का सिक्का.

Silver Standard रौप्य मुद्रा चलन पद्धति; चांदी का सिक्का व्यवहार करने की रीति। किसी देश की सरकार द्वारा चलाया हुआ चांदी का सिक्का, जिसके जरिये सब वस्तुओं का मूल्य निर्धारित किया जा सके, अंग्रेजी में Silver Standard कहलाता है। हिन्दुस्तान का सिक्का–रुपया–चांदी का है। इसलिए कहा जाता है कि यहाँ Silver Standard है.

Simple Interest साधारण व्याज.

Sinecure उत्तरदायित्व रहित पद.

Single Entry एकहरा दाखला.

Single Option स्टाक के क्रय (या विक्रय) का अधिकार.

Single Standard एक धातु चलन पद्धति.

Single Tax एक कर; एकहरा कर।

Single Tax System एक कर प्रणाली.

Sinking Fund ऋण परिशोध कोष.

Sinking Fund Policy सिंकिंग फण्ड पालिसी. इस पालिसी से भविष्य में एक निश्चित तिथि पर एक निश्चित रकम मिलने का प्रबन्ध रहता है. प्रीमियम या तो एक मुश्त या समय समय पर किश्त के रूप में दिया जाता है.

Site स्थान; जमीन का कोई टुकड़ा कैसी परिस्थिति में है, उसके आस पास का दृश्य कैसा है—अंग्रेजी का Site शब्द इस अर्थ का द्योतक है.

Site Value स्थान मूल्य; स्थान, परिस्थिति और आसपास के दृश्य के कारण किसी जमीन या मकान आदि का मूल्य.

Situation स्थिति, अवस्था.

Skew Curve कुटिल रेखा; विषम रेखा.

Skill कुशलता, निपुणता, दक्षता, पटुता

Skilled Labour कुशल श्रम, निपुण श्रम, कारीगरी। निपुण श्रम या कारीगरी वह है जिसके लिये शिक्षा और अभ्यास की आवश्यकता होती है.

Slave Labour दास श्रम.

Sleeping Partner अक्रियमान साझेदार. किसी व्यापारी संघ का वह साझेदार जो कारबार में कुछ पूँजी लगाता है और उसके नफे के अनुपात से हिस्सा लेता है पर प्रबन्ध में कोई सक्रिय भाग नहीं लेता और न उसके काम में कोई सहायता करता है। इसे अंग्रेजी में Dormant Partner भी कहते हैं.

Sliding Scale ( Wages ) न्यूनाधिक-क्रम ( वेतन का ). यह मजदूरों को वेतन चुकाने की पद्धति है. इसके अनुसार मजदूरों द्वारा तैयार की हुई वस्तुओं की कीमत जिस क्रम से बढ़ती है उसी क्रम से मजदूरों

का वेतन बढ़ता है और जिस क्रम से कीमत घटती है उसी क्रम से वेतन घटता है.

Slump मन्दी; बाजार का भाव अचानक बहुत गिर जाना। स्टाक, शेअर और अन्य साधारण व्यापारी वस्तुओं के भाव का अचानक रूप से बहुत गिर जाना. ऐसे समय में व्यापार बहुत मन्दा पड़ जाता है और बेकारी बढ़ जाती है.

Small Holding छोटे खेत.

Small Scale Production छोटी मात्रा की उत्पत्ति.

Smasher खराब सिक्का चलाने वाला। यह शब्द घृणित भाव में उस व्यक्ति के लिए बोला जाता है जो बुरे सिक्कों का प्रचार करता है.

Smuggling निषिद्ध माल का गुप्त रूप से प्रचार करना. अक्सर कर से छुटकारा पाने के लिए भी ऐसा किया जाता है.

Snow Line हिम रेखा; तुषार रेखा. वह ऊँचाई जिस पर साल भर बर्फ ढका रहता है.

Social सामाजिक.

Social Contract सामाजिक इकरारनामा.

Social Evolution सामाजिक विकास.

Socialism साम्यवाद; समाजवाद। समाज का वह संगठन जिसमें अर्थ सम्बन्धी कार्य समाज के हाथ में ही रहे व्यक्तियों के हाथ में नहीं. व्यक्तियों को केवल अपने शारीरिक और मानसिक श्रम का पारितोषिक पाने का ही अधिकार हो.

Socialism, Evolutionary—विकासवादी साम्यवाद, समाजवाद या समिष्टवाद। विकासवादी साम्यवाद का सिद्धान्त है कि साम्यवाद का प्रचार होना—समाज में समता का आना—क्रमिक विकास से ही अर्थात् आर्थिक और राजनीतिक संस्थाओं में धीरे-धीरे परिवर्तन होने से ही सम्भव है. इसके प्रतिकूल क्रान्तिवादी साम्यवाद है, जिसका सिद्धान्त है कि क्रान्ति करके अचानक रूप से सामाजिक दशा में परिवर्तन करने से ही समाज में समता आ सकती है.

Socialism, Revolutionary—क्रान्तिवादी साम्यवाद, समाजवाद या समिष्टवाद। क्रान्तिवादी साम्यवाद का सिद्धान्त है कि वर्तमान पूँजीवाद का तबतक नाश नहीं हो सकता जब तक उसकी जड़ में तेजी के साथ कुल्हाड़ी लगाकर वर्तमान सामाजिक अवस्था में बिलकुल उलट फेर न कर दिया जाय। क्रान्तिवादी साम्यवादी सम्पत्ति की उत्पत्ति और वितरण के तरीके में अचानक समूल परिवर्तन कर देना चाहते हैं.

Socialism, State—राष्ट्र या राज्य साम्यवाद. साम्यवाद के अनेक भेदों में यह भी एक भेद है। इसका सिद्धान्त है कि समाज में समता कायम की जाय पर राज्य का नाश न हो; बल्कि समता कायम रखने का काम राज्य ही करे. यह सिद्धान्त जर्मनी में उत्पन्न हुआ और वहीं उसका अधिकतर प्रचार है.

Socialist साम्यवादी. समाज सत्तावादी.

Social Monopoly सामाजिक एकाधिकार.

Social Philosophy समाज शास्त्र.

Social Science समाज विज्ञान.

Society समाज. किसी काम को एक साथ करने और आपस में सहायता करने के उद्देश्य से कायम हुए बहुत से व्यक्तियों के संगठन को समाज कहते हैं.

Sociology समाजशास्त्र; समाज विज्ञान। समाज सम्बन्धी भिन्न-भिन्न विषयों के अध्ययन और मनन को समाज शास्त्र कहते हैं.

Soft Handed Labour सहज श्रम.

Soft Money कागजी सिक्का (नोट, हुण्डी आदि). कागजी द्रव्य. कागजी सिक्के को अंग्रेजी में कभी-कभी Soft Money भी कहते हैं। इसके प्रतिकूल धातु के सिक्के को Hard Cash कहा जाता है.

Soil, Erosion of the—भूमि विलयन; जमीन का कटाव.

Soil Exhaustion भूमि की उर्वरा शक्ति का क्षय

Sola अंग्रेजी के इस शब्द का अर्थ है केवल एक। यह शब्द हुण्डी के सम्बन्ध में बोला जाता है। जब हुण्डी की एक प्रति ही बाजार में चलती है तो उसे Sola कहते हैं। हुण्डी की प्रायः तीन प्रतियाँ निकाली जाती हैं—पहली प्रति, दूसरी प्रति और तीसरी प्रति.

Sold Note बेची का परचा। यह Contract Note

के समान ही होता है. जब कोई एजन्ट या दलाल किसी दूसरे व्यक्ति की ओर से माल बेचता है तो वह एक Sold Note तैयार करता है जिसमें वह उस माल का ब्योरा लिखता है.

Solidarity समस्वार्थता.

Solvency ऋण शोधन क्षमता; ऋणाधिक धन सम्पन्नता. किसी व्यक्ति की ऋण चुका सकने की क्षमता.

Solvent ऋण शोधन योग्य; ऋणाधिक धन सम्पन्न. वह व्यक्ति जो अपना ऋण चुका सकने की योग्यता रखता हो.

Sovereign सावरेन, गिन्नी. ब्रिटेन का प्रामाणिक सिक्का जिसका मूल्य एक पौण्ड होता है.

Special Commerce विशेष व्यवसाय. विशेष वाणिज्य के अन्दर अपने देश में खपनेवाले आयात और अपने देश में तैयार हुए निर्यात ही गिने जाते हैं. पर साधारण वाणिज्य के अन्दर सभी तरह के आयात और निर्यात समझे जाते हैं.

Special Crossing विशेष रेखाङ्कितकरण; बैंकर के नाम सहित रेखाङ्कित करना. जब चेक पर किसी बैंकर का नाम लिख कर या मोहर देकर लाइन खींच दी जाती है तो वह Special Crossing कहलाता है.

Special Endorsement विशेष आदेश युक्त बेचान।

Special Payments सोना चांदी में चुकती.

Special Points स्वर्ण आयात निर्यात दर.

Special Resolution विशेष प्रस्ताव. वह प्रस्ताव जो ऐसी साधारण बैठक में बहुमत से पास हो जिसमें कम से कम तीन चौथाई सदस्य व्यक्तिगत रूप से उपस्थित हों या जिन्होंने पत्र द्वारा अपनी सम्मति प्रगट की हो ( जहाँ पत्र द्वारा सम्मति प्रगट करना वोट के अन्दर गिना जाता हो )। ऐसी बैठक के लिये पहले से सूचना दी हुई होनी चाहिये और उस सूचना में उस प्रस्ताव का जिक्र रहना चाहिये।

Specialisation विशिष्टीकरण.

Specialised Capital विशिष्ट पूँजी.

Specialised Skill विशिष्ट निपुणता.

Speciality Debt विशेषता ऋण.

Specification विशेष विवरण, विस्तृत विवरण, पूरी तफसील. वाणिज्य व्यापार में अंग्रेजी के इस शब्द का अर्थ है मंगाये जानेवाले माल या किये जाने वाले कार्य का पूरा ब्योरा जब वह माल किसी ठेकेदार द्वारा या वह काम किसी दूसरे व्यक्ति द्वारा किया जाने वाला हो. खर्च-वर्च का हिसाब लगाने और शर्त वगैरह ठीक करने के लिये ही पूरे ब्योरे की जरूरत होती है।

Specific Charge विशेष वस्तु का बन्धक; कम्पनी की जायदाद के किसी खास हिस्से के बन्धक के सम्बन्ध में यह शब्द बोला जाता है। Specific Charge और Floating Charge में फर्क है। Floating Charge में चार्ज की हुई जायदाद को काम में लाने, यहाँ तक कि उसे किसी को देने या बेचने का भी अधिकार कम्पनी को रहता है, लेकिन Specific Charge में नहीं रहता.

Specific Duty माप के अनुसार कर; गिनती के अनुसार लगाया गया कर, मूल्य के अनुसार नहीं.

Specimen Signature नमूने का हस्ताक्षर.

Speculation सट्टा, फाटका.

Speculative Demand सट्टे के कारण मांग.

Speculator सट्टेबाज, फाटकाबाज.

Spendthrift अतिव्ययी, फजूल खर्च.

Spot इस शब्द का अर्थ है कि माल भुगतान के लिये अपनी जगह पर मौजूद है.

Spot Price नक़द मूल्य; तात्कालिक मूल्य। कोई वस्तु लेकर तुरन्त उसकी कीमत चुकाने को नकद कीमत या तात्कालिक मूल्य कहते हैं. इसे अंग्रेजी में Cash Price भी कहा जाता है. इसका प्रतिकूल शब्द उधार कीमत व उधार मूल्य है जिसे अंग्रेजी में Forward Price कहते हैं.

Spurious Demand नकली मांग.

Square वर्ग.

Squeeze पिस जाना; दबाव. जब कोई दलाल अपने पास न रहनेवाली सेक्युरिटियों को दूसरे के हाथ इस उम्मीद पर बेच देता है कि वक्त आने पर वह सस्ते में सेक्युरिटियाँ लेकर ग्राहक को दे सकेगा, पर उसे वक्त पर सेक्युरिटियां सस्ते में न मिलकर बहुत महंगे दाम में मिलती हैं तो वह नफे के बदले बहुत घाटे में पड़ जाता है. इसी को Squeezing अर्थात् पिस जाना कहते हैं.

Stability of Value मूल्य की स्थिरता, स्थायित्व व दृढ़ता। किसी वस्तु का मूल्य तुलनात्मक शब्द है. वस्तु के मूल्य का न्यून या अधिक होना, वस्तु के साथ साथ उस वस्तु से पूरी होने वाली आवश्यकता और आवश्यकता के पूरी होने के प्राप्य साधन के सम्बन्ध पर निर्भर करता है। विनिमय मूल्य के अर्थ में वस्तु के मूल्य का सम्बन्ध आवश्यकता के साथ और आवश्यकता की पूर्ति के प्राप्य साधनों के साथ समान रूप से है.

( २ ) वस्तु का मूल्य स्थायी तभी कहा जा सकता है जब वह अपने से या अपने परिवर्तनीय वस्तु से एक ऐसी उपयोगिता दे सके जो स्थायी हो. परिवर्तन में समान तादाद की वस्तुएँ प्राप्त कर सकने की योग्यता ही विनिमय मूल्य के अर्थ में मूल्य की स्थिरता है.

Stability of Wants आवश्यकताओं की स्थिरता.

Stag अनियमित व्यवसायी. सराफे में यह शब्द उस व्यक्ति के लिये बोला जाता है जो किसी नयी कम्पनी के शेअर के लिये इस उद्देश्य से दरख्वास्त देता है कि वह उस शेअर को नफे पर यथाशीघ्र बेच सकेगा, इस उद्देश्य से नहीं कि वह कम्पनी का हिस्सेदार बनेगा.

Stale Cheque पुराना चेक. जो चेक बैंकवाले के पास उचित समय के अन्दर पेश नहीं किया जाकर उसके बाद पेश किया जाता है उसे बैंक वाले Out of date अर्थात् 'पुराना' लिख कर लौटा देते हैं और उसका रुपया नहीं देते। ऐसे ही चेक Stale Cheque कहलाते हैं.

Stall Feeding (पशुओं के) बाँधे खोलना.

Stamp Duty स्टाम्प शुल्क.

Stamp Note आयात निर्यात शुल्क-विभाग के अफसर द्वारा दी हुई सार्टिफिकेट जिसमें माल को जहाज पर लादने की आज्ञा दी रहती है.

Standard, Alternative—वैकल्पिक चलन पद्धति.

Standard Coin प्रामाणिक सिक्का.

Standard Deviation विचलन मान.

Standard, Double द्विधातु चलन पद्धति.

Standardisation प्रामाणित करण.

Standard Money प्रामाणिक द्रव्य, प्रामाणिक सिक्का व मुद्रा (१) वह द्रव्य या सिक्का जिसका अंक मूल्य उसके वास्तविक मूल्य या धातु मूल्य के बराबर हो. (२) निर्धारित विशुद्धता और तौल का एक खास सिक्का जो मूल्य मापने की इकाई समझी जाती हो। यह प्रामाणिक सिक्का ही कानूनी सिक्का होता है. इसका प्रमाण कानून द्वारा निर्धारित रहता है.

Standard of Comfort आराम का दर्जा.

Standard of Life जीवन का दर्जा। जीविका का परिमाण—जीवन की आवश्यकताओं की संख्या और स्वरूप को ही जीविका का परिमाण कहते हैं. किसी व्यक्ति की जीविका का परिमाण क्या है यह बात इसी से जानी जा सकती है कि उसकी कितनी आवश्यकताएं हैं और वे किस प्रकार की हैं.

Standard of Living रहन सहन का दरजा.

Standard of Value मूल्य का मान. वास्तव में Standard या प्रमाण वह है जो बदलता न हो। जिसके द्वारा दूसरी चीजें मापी जा सकें या उनका हिसाब लगाया जा सके। मूल्य किसी एक वस्तु का गुण नहीं है, बल्कि यह एक वस्तु के साथ दूसरी वस्तु का सम्बन्ध है। किसी वस्तु के परिवर्तन में मूल्य का माप उस बात से होता है कि उस वस्तु के बदले कितनी वस्तुएँ मिल सकती है, अर्थात् मूल्य का माप उसकी उपार्जन-शक्ति से होता है। अतएव मूल्य एक आरोपित गुण है. माप की ऐसी इकाई का मिलना जो नहीं बदले, बहुत कठिन ही नहीं बल्कि असम्भव है. आदर्श द्रव्य वह द्रव्य होगा जिसकी इकाई की साधारण क्रय शक्ति सुदृढ़ और अचल हो.

Standard Value प्रामाणिक मूल्य.

Standing Committee स्थायी समिति. समय समय पर उपस्थित होने वाले कामों को करने के लिये स्थायी रूप से कायम हुई समिति.

Standing Credit चालू साख; कायम साख.

Staple हाट, बाजार, गंज. इस शब्द का ठीक अर्थ है बाजार या हाट जहाँ सौदागर और दूसरे लोग बिक्री के लिये अपना माल लाने को बाध्य होते हैं.

State Bank सरकारी बैंक. वह बैंक जिसकी मालिक सरकार हो.

State Charity सरकारी दान.

State Interference सरकारी हस्तक्षेप.

State Intervention सरकारी हस्तक्षेप ।

Statement of Account हिसाब का पर्चा, ब्योरा या विवरण.

State Monopolies सरकारी एकाधिकार या एकाधिपत्य। वह एकाधिकार या एकाधिपत्य जिसका उपभोग सरकार करती हो.

State of Barter अदल बदल की दशा.

State Revenue सरकारी आय; सरकारी मालगुजारी. किसी देश की सरकार की आमदनी.

State Socialism राज्य साम्यवाद.

Statics स्थिति विज्ञान; स्थिति शास्त्र, जो वस्तुओं की स्थित अवस्था का ज्ञान कराता है। इसके प्रतिकूल गति शास्त्र है जो गतिशील अवस्था का ज्ञान कराता है.

Stationery लेखन सामग्री.

Statistics अंक शास्त्र. अंकों को प्रयोग में लाकर अध्ययन करने की रीति.

Statistical Method अंक शास्त्रीय प्रणाली.

Status पद, मर्यादा, हैसियत, स्थिति, अवस्था.

Statute लिखित कानून.

Statute of Limitation अवधि सम्बन्धी कानून.

Statutory Books ( of Company ) कानून द्वारा निर्धारित बहियाँ. वे बहियाँ जिन्हें कम्पनी एक्ट के अनुसार रजिस्टर्ड कम्पनियों को रखना जरूरी होता है.

Statutory Companies कानून द्वारा निर्धारित कम्पनियाँ। वे कम्पनियाँ जो पार्लियामेन्ट के खास कानून के अनुसार कायम हुई हों, जैसे रेल्वे कम्पनियाँ.

Statutory Meetings कानून द्वारा निर्धारित बैठक. अंगरेजी कानून के अनुसार कम्पनी की वह बैठक जो कम्पनी के कार्य्यारम्भ करने के कम से कम एक मास और अधिक से अधिक तीन मास पर जरूर की जाय.

Steady Market मजबूत बाजार.

Sterling स्टरलिंग ( इंगलैण्ड का काग़ज़ी सिक्का ) । जब सोना और चाँदी प्रमाणतः विशुद्ध हो अर्थात् उनमें इतनी विशुद्धता हो जितनी कि कानून द्वारा निर्धारित हो, तो वे विशुद्ध धातु कहलाते हैं.

Sterling Bills वे हुण्डियाँ जिनकी चुकती अंग्रेजी सिक्कों में हो.

Stock स्टाक; ऋण पत्र. सार्वजनिक कम्पनियों की पूँजी प्रायः शेयर और स्टाक के रूप में जारी की जाती है अर्थात् बेची जाती है। शेयर और स्टाक में भेद यह है कि स्टाक का रुपया पूरा चुकाया रहता है, वह आंशिक रूप से भी परिवर्तनीय होता है और उसमें खास नम्बर वगैरह की जरूरत नहीं रहती। पर शेअर का रुपया पूरा पूरा चुकाया जाना जरूरी नहीं होता। वह समूचा ही परिवर्तनीय हो सकता है और उसमें खास नम्बर वगैरह की जरूरत होती है.

Stock, Inscribed—वह स्टाक कहलाता है जो स्टाक-होल्डर द्वारा स्टाक के रजिस्टर रखने के स्थान में जाकर ही दूसरे को दिया जा सकता है. इसके लिये देने वाले और पाने वाले दोनों के दस्तखत की जरूरत होती है.

Stock Brokers स्टाक दलाल. वह व्यक्ति जिसका काम स्टाक और शेअर की दलाली करना है. लंदन के स्टाक एक्सचेंज के नियम के अनुसार जन साधारण स्टाक के व्यापारी से सीधे खरीद फरोख्त नहीं कर सकते, उन्हें दलाल की मारफत ही यह काम करना पड़ता है.

Stock Certificates स्टाक के प्रमाण-पत्र.

Stock, Dead—आकड़ माल.

Stock, Deferred-विलम्बित स्टाक.

Stock Exchange: सराफा; वह स्थान व मकान जहां स्टाक, शेअर तथा दूसरी सेक्युरिटियों का खरीद फरोख्त होता है ।

Stock Exchange Settlement स्टाक हिसाब सफाई. सराफे का वह समय जिसके अन्दर किये हुए सौदे के सम्बन्ध में लेनदेन की सफाई हो. सफाई के चार दिन होते हैं जिनके नाम अंग्रेजी में इस प्रकार हैं:— ( १ ) Cantango-day ( 2 ) Ticket day (3) Intermediate day (4) Settlement day या Payment Day.

Stock holder स्टाक होल्डर; स्टाक रखनेवाला. वह व्यक्ति जिसके पास स्टाक हो.

Stock-in-Trade दूकान में मौजूदा बिक्री का माल। व्यापार की चीजें।

Stock Jobber स्टाक का व्यवसायी; कम्पनी कागज का व्यवसायी. स्टाक और शेयर का व्यवसायी जो दलालों की मारफत ही खरीद फरोख्त करते हैं. लंडन के सराफे के नियम के अनुसार स्टाक का व्यवसायी सीधा सर्व साधारण से खरीद फरोख्त नहीं कर सकता है.

Stock List स्टाक मूल्य सूची. कम्पनी कागज की मूल्य तालिका.

Stock Taking स्टाक की जांच और हिसाब करना. अपनी आर्थिक अवस्था जानने के लिये अपने कारखाने या दूकान के माल असबाबों की जांच करना और हिसाब लगाना. कारबारी लोग बराबर समय समय पर अपने स्टाक का हिसाब लगाते रहते हैं.

Stock Warrant स्टाक का परवाना। इस परवाने में स्टाक के विषय में लिखा रहता है। जिसके पास यह रहता है वह उस परवाने में उल्लिखित स्टाक का अधिकारी समझा जाता है.

Stop अटकाव. रोक. जब कोई जारी की हुई हुण्डी या चेक वगैरह खो जाता है तो बैंक वाले के पास इस आशय की चिट्ठी लिख दी जाती है या आर्डर भेज दिया जाता है कि वह किसी व्यक्ति को उसका रुपया न दे. इसी चिट्ठी या हुक्म को Stop कहते हैं.

Stoppage at Source आय उद्गम पर कर वसूली. जहाँ किसी वस्तु के मूल्य की उत्पत्ति होती हो वहीं कर लगाने की चेष्टा करना बजाय इसके कि वस्तु से नफा उठाने वाले पर कर लगाया जाय.

Storage गुदाम भाड़ा. गुदाम में माल रखने का भाड़ा.

Storage Work गुदाम में जमा करने का काम

Store, Departmental—विभागीय भण्डार.

Store House गोदाम.

Store of Value मूल्य का भण्डार। सोना और चाँदी मूल्य के भण्डार समझे जाते हैं। इन धातुओं का बहुत दिनों तक करीब एक ही विनिमय मूल्य कायम रहता है. इसलिये भिन्न भिन्न तरह की चुकती में और मालों की कीमत लगाने में येही काम आते हैं .

Straddle क्रय मूल्य और विक्रय मूल का अन्तर. Straddle शब्द अमेरिका के सराफे का है जिसका अर्थ है क्रय मूल्य और विक्रय मूल्य का अन्तर.

Strike हड़ताल; वेतनादि या अन्य किसी तरह की शिकायत के विरोध में कारखाने के मजदूरों का एक साथ काम छोड़ देना.

Strike Pay हड़ताल के समय का वेतन.

Strong Demand प्रबल मांग.

Struggle for Existence जीवन संघर्ष; जीवन संग्राम.

Subject of Tax करयोग्य वस्तु. कर का विषय;

Sub-tenant शिकमी दर शिकमी. दर आसामी. जब कोई आदमी किसी से मकान भाड़ा लेकर या जमीन का बन्दोबस्त लेकर उसे फिर किसी दूसरे आदमी के हाथ बन्दोबस्त कर देता है तो वह दूसरा आदमी दर आसामी कहलाता है.

Succession Duty उत्तराधिकार कर. किसीकी सम्पत्ति के उत्तराधिकारी होने के कारण उस सम्पत्ति के लिये जो कर चुकाना होता है उसे उत्तराधिकार-कर कहते हैं.

Successive Average उत्तरोत्तर मध्यमान.

Successive Doses क्रमानुसार मात्रा.

Sufferage मताधिकार, निर्वाचनाधिकार; किसी चुनाव में वोट या मत देने का अधिकार.

Sunk capital लगी हुई पूँजी.

Sun Spot Theory सूर्य बिन्दु सिद्धान्त.

Super-Annuation Allowance वृद्धावस्था की पेन्शन। वृद्धावस्था, शारीरिक अयोग्यता, और पुरानी सच्ची सेवा के लिये दी जाने वाली सालाना पेन्शन.

Super Cargo जहाज के माल का निरीक्षक. सौदागरी जहाज का वह अफसर जो जहाज के साथ जाता है और जिसका काम जहाज के माल की बिक्री का निरिक्षण करना और सम्भव होने पर लौटती बार जहाज पर दूसरा माल ले आने का बन्दोबस्त करना है.

Superintendent of Commerce व्यवसाय निरिक्षक.

Super-Tax अतिरिक्त कर. बहुत बड़ी आमदनी पर इनकम टैक्स के अलावा कर.

Sub-Lease पट्टा दर पट्टा.

Sub-Let किरायेदार द्वारा भाड़े पर दिया जाना.

Sub-Proprietor उपस्वामी.

Subscribed Capital बिकी हुई हिस्सा पूँजी; उगाही हुई पूँजी. कम्पनी की निर्धारित पूँजी का वह भाग जिसे बेचने के लिये संचालकों ने सूचना निकाली हो और जो शेअर होल्डरों द्वारा खरीद लिया गया हो.

Subsidiary Industries सहायक व्यवसाय; सहायक उद्योग धन्धे । वे उद्योग धन्धे जो दूसरे उद्योग धन्धे पर निर्भर करते हों या दूसरे उद्योग धन्धे से निकले हों.

Subsidy सरकारी सहायता; सरकारी आर्थिक सहायता. देश के उद्योग धन्धों को प्रोत्साहन देने के लिये सरकार द्वारा दी हुई सहायता.

Subsistence—जीवन निर्वाह.

Subsistence, Means of—जीवन निर्वाह साधन.

Subsistence Theory of wages जीवन निर्वाह मजदूरी सिद्धान्त.

Substantial Security ठोस जमानत.

Substitute of Money द्रव्य रूप उपयोग्य वस्तु.

Substitution प्रतिस्थापन.

Substitution, Principle of—प्रतिस्थापन सिद्धान्त.

Supplimentary Cost पूरक लागत.

Supplimentary Earning पूरक आय. ऊपरी आमदनी.

Supplimentary Estimate पूरक अनुमान.

Supplimentary Grants पूरक स्वीकृति रकम.

Supplimentary Industries पूरक उद्योग धन्धे. वह उद्योग धन्धे जो दूसरे उद्योग धन्धों के साथ-साथ चलते हों और एक की सफलता दूसरी की सफलता पर निर्भर करती हो.

Supply संग्रह; पूर्ति । एक निश्चित समय के अन्दर एक निश्चित बाजार में एक निश्चित कीमत पर मालों का आना । कीमत की घट बढ़ के अनुसार संग्रह की भी घट बढ़ होती है.

Supply Bills पूर्ति पूरक हुण्डी.

Supply, Composite—सम्मिलित पूर्ति.

Supply, Contraction of—पूर्ति की घटी.

Supply, Decrease of—पूर्ति की कमी.



Supply, Derived—व्युत्पन्न पूर्ति.

Supply, Expansion of—पूर्ति का प्रसार.

Supply, Increase of—पूर्ति की वृद्धि.

Supply Inelastic—बेलोच पूर्ति.

Supply, Intensity of—पूर्ति की प्रबलता.

Supply, Joint—सम्मिलित पूर्ति.

Supply Price—पूर्ति कीमत. वह कीमत जिस पर किसी वस्तु की भिन्न-भिन्न तादाद एक निश्चित समय के अन्दर एक निश्चित बाजार में आती हो.

Supply Schedule पूर्ति सारिणी.

Supply, Weakening of—पूर्ति की शिथिलता.

Supra Protest अस्वीकृत हुण्डी को प्रतिष्ठा रक्षणार्थ सकारना. जब किसी हुण्डी के नकारे जाने पर या उसका रुपया न चुकाये जाने पर उसका Protest हुआ हो तो हुण्डी रखने वाले की राय से कोई व्यक्ति हुण्डी के दायी व्यक्ति की प्रतिष्ठा के लिये हुण्डी को सकार सकता है या उसका रुपया चुका सकता है । यही Supra Protest कहलाता है.

Supremacy आधिपत्य. प्राधान्य.

Supreme Government प्रधान सरकार.

Surety जामिन. वह व्यक्ति जो दूसरे के कर्ज के लिये, उसके कर्ज चुकाने में असमर्थ होने पर, जवाब देह बनता है.

Surplus बचत, अतिरिक्त, फाजिल. इस शब्द का अर्थ है—मांग से संग्रह का अधिक होना.

Surplus Produce पैदावार की बचत. फाजिल पैदावार.

Surplus Value, Theory of—बचत मूल्य सिद्धान्त. अतिरिक्त मूल्य सिद्धान्त । कार्ल मार्क्स ने मूल्य के सिद्धान्त के विषय में लिखते हुए बताया है कि मूल्य उत्पादन व्यय के अनुसार ही निर्धारित होता है और उत्पादन में जो आवश्यक श्रम लगता है उसी से उत्पादित वस्तु में मूल्य आता है. वह कहता है कि—चूँकि इस आवश्यक श्रम के परिमाण के अनुसार ही मूल्य कायम होता है, इसलिये पूँजीपति मजदूरों से फाजिल मेहनत कराना चाहता

है जिसके लिए यह कुछ नहीं देता। इस तरह जो फाज़िल पैदावार या उत्पत्ति होती है उसका मूल्य उसी दर पर लगाया जाता है जिस दर पर उत्पत्ति के दूसरे अंश का मूल्य लगाया जाता है और इसका मूल्य "अतिरिक्त मूल्य" कहलाता है। इसी अतिरिक्त मूल्य से सूद और नफा का दिया जाना समझा जाता है.

Surrender Value लौटाई हुई पॉलिसी का मूल्य, वापसी मूल्य. जीवन बीमा का रुपया कुछ वर्षों तक देते रहने के बाद उसे पीछे सदा के लिये बन्द कर देने पर कम्पनी द्वारा जो कुछ रुपया लौटाया जाता है वह Surrender Value कहलाता है.

Sur-Tax अतिरिक्त कर. साधारण टैक्स के अलावे टैक्स.

Survey Cadastral—जमीन की पैमाइश.

Survival of the Fittest प्रकृति का यह नियम कि शक्ति-शाली जीव ही इस संसार में रह सकता है अशक्तिशाली नहीं.

Suspence Account उचन्त खाता; अलग हिसाब. जिस हिसाब के विषय में यह ठीक नहीं कहा जा सकता कि यह किस खाते में लिखा जाना चाहिये; वह Suspence Account खाते में लिखा जाता है.

Sweating of Coins मुद्रा संघर्षण. किसी बोरे में सिक्कों के रहने से उनमें आपस में टक्कर लगने के कारण वे घिस जाते हैं और उनसे कुछ गर्द निकलती है। यही Sweating of Coins कहलाती है.

Sweating System मजदूर शोषण पद्धति। मजदूरों को चूसने की प्रणाली. निम्न श्रेणी के मजदूरों को बहुत ही कम वेतन पर—इतना कम कि जीविका भी न चल सके—काम कराने की रीति।

Sylviculture वन विज्ञान.

Syndicalism मजदूर संघ वाद. यह सिद्धान्त कि सामाजिक क्रान्ति मजदूर संघों के कार्यों से ही सम्भव है. यह साम्यवाद का एक भेद है. यह चाहता है कि सम्पत्ति की उत्पत्ति पूँजीपतियों के संचालन में और पूँजी पतियों के लाभ के लिये न होकर मजदूरों के संचालन में और मजदूरों के लाभ के लिये हो.

Syndicate व्यवसाय संघ.

Synthesis संश्लेषण.

---

# T

Table—कोष्टक. यह शब्द कंपनी के सम्बन्ध में बहुतायत से व्यवहृत होता है. इसका स्थान कम्पनी एक्ट की पहली सूची में है। इसमें लिमिटेड कंपनी के सुप्रबन्ध के सम्बन्ध में नियम लिखे हैं।

Tabular Standard कोष्टकीय मान. टेबुलर स्टैंडर्ड. यह एक ऑफिसियल इन्डेक्स नम्बर है. इस का उद्देश्य रेन्ट या किसी दूसरे प्रकार का देन चुकाने के लिये करेन्सी को नियमित और सुदृढ़ करना है. अगर आफिसियल इन्डेक्स नम्बर से पता चले कि कीमत चढ़ गई है तो इससे यह समझा जायगा कि सिक्के की क्रय शक्ति घट गई है. इस हालत में कर्जदार को ज्यादा सिक्का चुकाने को कहा जायगा. लेकिन अगर इन्डेक्स नम्बर से मालूम हो कि सिक्के का मूल्य बढ़ गया है तो कर्जदार को कम ही सिक्का चुकाने की इजाजत दी जायगी.

Tabulation कोष्टकबद्ध करण.

Tact युक्ति, चातुर्य.

Take up a Bill हुण्डी चुकाना। यह शब्द बैंक के कारोबार में व्यवहृत होता है। इसका अर्थ है बैंकवाले या हुँडी रखनेवाले को हुण्डी की चुकती करना। अंग्रेज़ी का यह शब्द Retiring Bill का पर्यायवाची शब्द है.

Takers-in स्टाक एक्सचेंज के सेटलमेन्ट के सम्बन्ध में यह शब्द उन दलालों के लिये व्यवहृत होता है जो स्टाक लेकर ऐसे दलालों को रुपया उधार देते हैं जिन्हें कुछ खरीदने के लिये रुपया चुकाने की जरूरत होती है.

Tale संख्या का हिसाब; गणना। गिनती द्वारा माल का हिसाब, तौल द्वारा नहीं.

Tallies अंक दण्ड। पुराने जमाने में युरोप के अन्दर सभी तरह के कारबार में रसीद या वाउचर देने में चाकू की धार के आकार की लकड़ी का टुकड़ा काम में आता था। इस पर संख्या सूचक दाग रहते थे.

Tally मेल खाना । अंक दण्ड । ( १ ) जब कोई हिसाब किसी दूसरे हिसाब के साथ मेल खा जाता है तो उसे 'मेल खाना' कहते हैं.

( २ ) यह शब्द अंग्रेजी के Tallies शब्द के अर्थ में अर्थात् "अंक दण्ड" के लिये भी व्यवहार किया जाता है.

Talon टैलोन. बेयरर बॉड के सम्बन्ध में कूपन के साथ एक पुर्जा जारी किया जाता है. वह इसलिये कि बॉड का रखने वाला सभी कूपनों के इस्तेमाल किये जा चुकने पर उस पुर्जे के बदले नया कूपन प्राप्त कर सके. इसी पुर्जे को Talon कहते हैं.

Tangible ( Goods ) स्पर्शनीय.

Tannery चमड़े का कारखाना.

Tape Prices फीते पर अंकित कीमत. स्टाक एक्सचेंज की कीमतें एक्सचेञ्ज टेलिग्राफ कंपनी द्वारा वसूली जाती हैं और जो, तार दिये जा चुकने के बाद Tickers नामक यन्त्र द्वारा लम्बे कागज के फीते पर अंकित कर ली जाती है.

Tariff शुल्क सूची, महसूल, कर; आयात निर्यात कर सूची. इस शब्द का असल अर्थ है कीमत की तालिका. अधिक सीमित अर्थ में इसका मतलब है किसी देश में आने या जाने वाले मालों पर लगाये जाने वाले महसूलों की तालिका.

Task Wages कार्यानुकूल वेतन । कार्य परिमाणानुकूल मजूरी. यह एक प्रकार का 'समयानुसार वेतन' (Time Wages ) ही है, पर इसमें समय के साथ-साथ कार्य का परिमाण भी निर्धारित रहता है. अगर उस समय के अन्दर कर्मचारी निर्धारित परिमाण से अधिक कार्य करे तो उसके लिए वह अधिक रकम पाने का हकदार नहीं रहता.

Tax टेक्स, कर, शुल्क. शासन कार्य चलाने के लिये नियमित रूप से रैयत से वसूल की जाने वाली रकम.

Taxable कर लगाने योग्य, कर योग्य.

Taxable Capacity कर भार सहन शक्ति.

Tax Advalorem मूल्यानुसार कर.

Tax Apportioned—विभाजित कर.

Tax Assessed—निर्धारित कर.

Taxation कर निर्धारण.

Taxation, Canons of—कर निर्धारण सिद्धान्त.

Taxation, General Principles of—कर निर्धारण के साधारण सिद्धान्त.

Tax, Beneficial—उपयोगी कर.

Tax, Capitation—प्रति व्यक्ति कर.

Tax, Degressive—ह्रास मान कर.

Tax, Direct—प्रत्यक्ष कर.

Tax, Free—कर मुक्त.

Tax, Graduated—क्रमशः वर्द्धमान आय कर.

Tax, Incidence of—कर भार.

Tax, Income—आय कर.

Tax, Indirect—परोक्ष कर.

Tax, Inpact of—कर संघात.

Tax, Onerous—दुर्वह कर.

Tax, Progressive—क्रमागत वर्द्धमान कर.

Tax, Proportionate—अनुपातिक कर.

Tax Revenue कर द्वारा सरकारी आय.

Tax, Subject of—कर योग्य वस्तु.

Tax, Shifting of—करभार हस्तान्तर-करण.

Tax System, Single—एक कर प्रणाली;

Technical शिल्प विषयक.

Technical Education शिल्प शिक्षा.

Technical Words पारिभाषिक शब्द.

Telegraphic Draft (बेंक की) तार की हुण्डी.

Telegraphic Money Order तार का मनीआर्डर

Telegraphic Transfers तार द्वारा भुगतान । तार की हुण्डी । विदेशों में तार द्वारा रुपयों का भेजा जाना। अक्सर व्यापारी बैंक के द्वारा सामुद्रिक तार से अपने आढ़तिये या व्यापारी को तार द्वारा रुपये की भुगतान करवाते हैं. बैंक अपनी विदेश की शाखा को तार द्वारा भुगतान की सूचना दे देती है । जिसके कहने पर तार भेजा जाता है । उससे तार का खर्च वसूल किया जाता है । इसके अतिरिक्त इस भुगतान के लिये बैंक अपना कमीशन भी ले लेती है.

Telegraph Restante वह टेलीग्राम जो एक निर्दिष्ट टेलिग्राम ऑफिस में पहुँच कर रह जाय और उसका पानेवाला खुद आकर उसे ले जाय. टेलिग्राम भेजने के

स्थान में जब पाने वाले का कोई निश्चित पता नहीं रहता है तभी ऐसा टेलीग्राम भेजा जाता है.

Teller बैंक का वह कर्मचारी जो लोगों से रुपया लेता है तथा उन्हें रुपया चुकाता है.

Temperance मादक वस्तु निषेध.

Temporary Annuity अस्थायी वार्षिक वृत्ति. वह वार्षिक वृत्ति जो एक ही जीवन में समाप्त हो जाती हो अर्थात् जो वंश परम्परागत न हो.

Temporary Bond अस्थायी या मियादी बाँड. वह बाँड जिसका मूलधन एक निर्धारित समय पर चुका दिया जानेवाला हो.

Temporary Debt अस्थायी ऋण; मियादी कर्ज। वह ऋण जो कुछ समय के बाद चुका दिया जाने वाला हो.

Temporary Equilibrium अस्थायी साम्य.

Temporary Settlement अस्थायी प्रबन्ध, मियादी बन्दोबस्त.

Tenancy Act or Tenancy Legislation लगान कानून। वह कानून जिसमें जमीन के सम्बन्ध में जमीन्दारों और रैयतों के अधिकार की बातें हों, और जिस में यह भी बताया गया हो कि इसके साथ सरकार का क्या सरोकार, लाभ और सुविधा है.

Tenancy Joint सम्मिलित काश्तकारी.

Tenant रैयत, काश्तकार, आसामी, किरायेदार। वह आदमी जो किसी इकरारनामे या पट्टे के अनुसार किसी जायदाद, घर, या जमीन का उपभोग कर रहा हो और उसके बदले में किसी को किराया चुकाता हो.

Tenant-at-Will गैर दाखिलकार आसामी। गैर मौरूसी काश्तकार. जिस आसामी को जमीन पर कोई विशेष अधिकार नहीं रहता है और जो अपनी इच्छा से या जमीन्दार की इच्छा से जब चाहे जमीन को छोड़ सकता है वह गैर दाखिलकार आसामी कहलाता है.

Tenant Farmer दूसरे का खेत जोतने वाला; शिकमी काश्तकार.

Tenant for Life जिन्दगी भर के लिये आसामी; आजीवन काश्तकार। 'जिन्दगी भर के लिये आसामी, वह व्यक्ति कहलाता है जिसे किसी जायदाद पर अपनी जिन्दगी तक या दूसरे की जिन्दगी तक ही हक व सरोकार हो.

Tenant Right रैयती हक; काश्तकारी हक.

Tenants in Common सम्मिलित काश्तकार। जब किसी जायदाद के बहुत से आसामी होते हैं और वे अपने हिस्से को अपनी इच्छानुसार बेच सकते हैं या किसी दूसरे को लिख सकते हैं तो वे आसामी 'Tenants in Common' कहलाते हैं। अगर कोई एक आसामी मर जाय तो उसका हिस्सा बाकी आसामी नहीं ले सकते। उस हिस्से के हकदार मृत आसामी के वंशज ही हो सकते हैं.

Tendency प्रवृत्ति, झुकाव, साधारण.

Tender टेन्डर, तखमीना. इस शब्द का व्यवहार दो अर्थ में होता है –

(१) जब कोई आदमी किसी निर्धारित शर्त पर किसी को कोई माल जुटा देना चाहता है तो वह पहले लिखकर उसे सब बातें बतलाता है. इसी को अंग्रेजी में Tender कहते हैं.

(२) किसी उपकार या ऋण के बदले में कोई काम कर देने या कुछ रकम प्रदान करने को भी Tender कहते हैं.

Tender Legal कानून माह्य (सिक्का)

Tender Money साई, बयाना.

Tenement काश्तकार का माल, आसामी का माल या जायदाद. वे चीजें जिन पर आसामी का कब्जा है, या कब्जा रखने का वह हकदार है; जैसे, कोई घर या जमीन वगैरह.

Tension दबाव, खींचातानी.

Tenure जोत; जिस शर्त के मुताबिक कोई व्यक्ति या व्यक्ति-समूह किसी जमीन या दूसरी जायदाद पर दखल रखता है और उसका उपभोग करता है उसी के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Tenure of Property माल की मिलकियत.

Term of a Bill हुण्डी की मियाद। हुण्डी जितने समय के लिये जारी होती है और जितने समय तक चलती रहती है उसको हुण्डी की मियाद या मुद्दत कहते हैं.

Terminal Annuity मियादी वार्षिक वृत्ति. वह वार्षिक वृत्ति जो किसी निर्धारित समय के बाद या किसी व्यक्ति की मृत्यु के बाद बंद हो जाय.

Terminal Loan मियादी कर्ज. मियादी कर्ज उस कर्ज

को कहते हैं जो समय समय पर थोड़ा थोड़ा कर चुकाये जाने पर एक निश्चित अवधि तक पूरा चुक जाय.

Terminal Tax अन्तिम-स्थान कर.

Territorial Division of Labour स्थानानुसार श्रम विभाग.

Textile Business वस्त्र का कारबार; वस्त्र व्यवसाय.

Theoretical सैद्धान्तिक.

Theoretical Economics सैद्धान्तिक अर्थ-शास्त्र.

Theoretical Value सैद्धान्तिक मूल्य.

Theory सिद्धान्त, वाद, मत. कला या विज्ञान के किसी विषय के सम्बन्ध में विचारपूर्ण निर्धारित मत को सिद्धान्त कहते हैं. सिद्धान्त और व्यवहार दो भिन्न और प्रतिकूल वस्तु समझी जाती हैं।

Theory of Interest सूद का सिद्धान्त. अर्थ-शास्त्रियों ने सूद के बहुत से सिद्धान्त बतलाये हैं। इनमें हाल का सब से मुख्य सिद्धान्त है—"सूद का संग्रह और मांग का सिद्धान्त"। वह यह बतलाता है कि सूद की दर पूंजी की मांग और संग्रह के समीकरण पर निर्भर करती है. पूंजी की मांग पूंजी की उत्पादकता—बल्कि सीमान्तिक उत्पादकता—पर निर्भर करती है, और पूंजी का संग्रह निम्न लिखित बातों परः-( क ) रुपया बचाने का अभ्यास ( ख ) भविष्य का ख्याल ( ग ) परिवार का प्रेम ( घ ) जान और माल की हिफाजत ( ङ ) पूंजी लगाने का संयोग ( च ) सूद की दर.

Theory of Profits मुनाफा के लाभ का सिद्धान्त. मुनाफा शब्द बहुत अर्थों में बोला जाता है और इसके सिद्धान्त भी बहुत से हैं, पर अधिकतर यह शब्द कारबार करने वालों को अपनी पूंजी और संगठन के फल स्वरूप मिली हुई रक़म के लिये ही व्यवहृत होता है.

Theory of Rent लगान का सिद्धान्त.

( १ ) जमीन और उसमें लगायी हुई पूंजी को काम में लाने के बदले में नियमित रूप से समय-समय पर चुकायी जाने वाली रकम को रेन्ट कहते हैं.

( २ ) पैदावार में अधिक लाभ होने पर उस लाभ के लिये उसके उपभोक्ता द्वारा दी हुई रकम भी 'रेन्ट' कहलाती है.

( ३ ) भूमि और प्रकृति प्रदत्त अन्य वस्तुओं से होने वाली आमदनी के लिये भी यह शब्द अर्थ-शास्त्रियों द्वारा व्यवहृत होता है.

Theory of Surplus Value बचत मूल्य सिद्धान्त.

Theory of Value मूल्य का सिद्धान्त. बाजार में किसी वस्तु की कीमत एक निर्धारित समय के अन्दर उसकी मांग और संग्रह पर निर्भर करती है. संग्रह और मांग का प्रभाव एक दूसरे पर पड़ने से एक समीकरण कायम होता है, जिससे बाजार मूल्य या साधारण मूल्य ( Normal Value ) निश्चित होता है.

बाजार मूल्य पर अस्थायी कारणों या अल्प-कालीन घटनाओं का साधारणतः अधिक प्रभाव पड़ता है लेकिन साधारण मूल्य पर स्थायी कारणों तथा दीर्घ-कालीन घटनाओं का ही प्रभाव पड़ता है.

Theory of Wages मजदूरी का सिद्धान्त, वेतन का सिद्धान्त. वेतन के सिद्धान्तों में नीचे लिखे सिद्धान्त मुख्य हैं:—

(१) वेतन के लोह नियम का सिद्धान्त (Theory of The Iron Law of Wages):—मजदूर और उनके परिवार के भरण पोषण के लिये जितनी रकम की जरूरत होती है; उतनी ही मजदूरी होती है.

(२) वेतन का अवशिष्टांश सिद्धान्त (the Residual Claimant Theory of Wages) मजदूर लोग स्वयं व्यापारिक माल नहीं हैं। वे उत्पादन के एक जरिया हैं और उनके श्रम का मूल्य उनकी उत्पादक शक्ति पर निर्भर करता है.

(३) वेतन फण्ड सिद्धान्त ( The Wages Fund Theory ):—यह सिद्धान्त कि मजूरों को वेतन देने के लिये देश के अन्दर एक निर्धारित रकम रहती है. इस रकम को मजदूरों की संख्या से भाग देने से जो भागफल आता है वह उस देश का औसत वेतन समझा जाता है.

(४) वेतन का संग्रह और मांग का सिद्धान्त. (Demand and Supply Theory of Wages):—श्रम का मूल्य श्रम की मांग और संग्रह पर निर्भर करता है. श्रम की सीमान्तिक उत्पादकता ही श्रम की कीमत ठीक करती है.

Thermometer थरमामेटर; तापमापक यन्त्र, गर्मी मापने का यन्त्र.

Third Bill परपेंठ.

Third Bill of Exchange परपेंठ.

Thrift मितव्ययिता, किफ़ायतशारी.

Through Bills of Lading बिल्टी द्वारा. जब कोई माल रेल या जहाज़ आदि द्वारा दूसरे स्थान को भेजा जाता है तो जिस कम्पनी को माल भेजने के लिये दिया जाता है वह माल वाले को एक बिल्टी देती है जिसे वह माल पाने वाले के पास भेज देती है. माल पानेवाला कम्पनी को यह बिल्टी वापस देकर माल पाता है. जब माल लेने वाली कम्पनी अपनी यात्रा की सीमा तक माल पहुंचा कर दूसरी कम्पनी को माल ले जाने के लिये देती है तो उसकी जवाबदेही खतम हो जाती है। इसी तरह माल भेजने को बिल्टी द्वारा माल भेजना कहते हैं।

Ticket-Day—टिकट दिन। इसे अंग्रेजी में Name Day भी कहते हैं. लण्डन के सराफे में तसिफये के दूसरे दिन को Ticket Day कहते हैं. तीसरा दिन भुगतान का दिन होता है. उसी दिन की तैयारी के लिये एक दिन पहले ही स्टाक के खरीददारों के नाम ठीक किये जाते हैं। इसमें कुछ टिकटों का परिवर्तन होता है। इसलिये इस दिन को 'टिकट दिन' कहते हैं।

Tidal Forest खेलारी जंगल.

Tight चढ़ा हुआ, मंहगा, कड़ा. यह शब्द कभी २ सिक्का के बाजार के अर्थ में बोला जाता है जब कि सिक्का बहुत मंहगा हो जाता है और आसानी से नहीं मिलता

Tight Market चढ़ा हुआ बाज़ार.

Till Money. रोकड़, रुपया जमा करने वालों के साथ लेन देन करने के लिये जो द्रव्य या सिक्के खजांची के पास जमा रहते हैं उन्हें Till Money कहते हैं। यह रकम बैंक के बक्स में रखी हुई रकम या कहीं दूसरी जगह लगी हुई रकम से भिन्न समझी जाती है.

Time Bargain समय पर का सौदा. एक निर्धारित तिथि पर और एक निर्धारित कीमत पर किसी माल या किसी स्टाक या शेअर की खरीद बिक्री के सौदे को समय का सौदा कहते हैं. खरीददार समझता है कि एक निश्चित समय के पहिले अमुक माल या सेक्युरिटी की कीमत चढ़ जायगी जिससे वह उसे नफे पर बेच सकेगा.

Time Earnings समयानुसार आमदनी.

Time Policy समय की पालिसी; समयानुसार बीमा पत्र. जहाजी बीमा की पालिसियां यात्रा के लिये, निर्धारित समय के लिये या दोनों के लिये होती हैं। समय की पालिसी में समय का परिमाण ठीक ठीक लिखा रहता है.

Time Wages समयानुसार मजदूरी.

Tithes उपज का दशांश.

Title Deeds अधिकार पत्र.

Token Coin सांकेतिक सिक्का.

Token Cut सांकेतिक कमी.

Token Grants सांकेतिक स्वीकृति.

Token Money सांकेतिक द्रव्य या मुद्रा, अंक द्रव्य। वह मुद्रा जिसका धातु मूल्य अंक मूल्य से कम हो। ऐसे सिक्के किसी परिमित रकम के कानूनी सिक्के होते हैं. यह वास्तव में द्रव्य नहीं होता केवल चिन्ह या संकेत से ही द्रव्य माना जाता है. हिन्दुस्तान का रुपया सांकेतिक मुद्रा है.

Tolls कर, जकात, शुल्क, दस्तूरी, पथ शुल्क, महसूल टोल। कोई काम कर देने या किसी बात की सुविधा देने के बदले किसी व्यक्ति, संघ या संस्था द्वारा लगाया गया महसूल.

Toll House महसूल घर, शुल्कगृह.

Torrid Zone उष्ण कटिबन्ध.

Total Cost पूरी लागत; कुल लागत का खर्च। किसी वस्तु की कुल लागत या खर्च के अन्दर मुख्य खर्च और सहायक खर्च दोनों आजाते हैं। किसी वस्तु के तैयार करने में प्रत्यक्ष रूप से जो खर्च लगता है उसे मुख्य खर्च कहते हैं और फैक्टरी चलाने में जो खर्च लगता है और जो, कुछ अंश में, सभी वस्तुओं पर बैठ जाता है, उसे सहायक खर्च कहते हैं।

Total Produce कुल पैदावार, सम्पूर्ण उत्पत्ति, पूरी उपज.

Total Utility पूरी उपयोगिता। एक निर्धारित समय के अन्दर किसी खास वस्तु के उपभोग से उत्पन्न हुए कुल संतोष को Total Utility कहते हैं.

Tractor हल.

Trade व्यापार, वाणिज्य, व्यवसाय, तिजारत. वस्तुओं की खरीद बिक्री और अदला बदली को व्यापार कहते हैं.

Trade Allowance व्यापारिक कमीशन.

Trade, Balance of—व्यापार संतुलन.

Trade Bill व्यापारी हुंडी। जब व्यापार में साधारण तौर पर किसी माल के भुगतान के लिये या किसी सेवा का प्रतिफल देने के लिये हुंडी जारी की जाती है, अर्थात् जब हुँडी का मूल्य निर्धारित रहता है, तो उस हुँडी को व्यापारी हुंडी या ट्रेड बिल कहते हैं जिससे Accommodation Bill से उसकी पृथकता मालूम होसके.

Trade Capital व्यापार की पूंजी.

Trade Contraband कानून से निषिद्ध वस्तुओं का व्यापार.

Trade, Depression of—व्यापार की मंदी.

Trade Discount दस्तूरी.

Trade Dispute व्यापारिक झगड़ा.

Trade Free अप्रतिबद्ध व्यापार, मुक्त द्वार व्यापार.

Trade Guide व्यापार पथ-प्रदर्शक.

Trade Mark व्यवसाय चिन्ह, मार्क, ट्रेडमार्क. किसी कारखाने की बनाई हुई चीज़ पर उस कारखाने का कोई विशेष चिन्ह, जिससे यह पहचान में आ सके कि वह वस्तु उसी कारखाने की बनायी हुई है। हरएक कारखाना अपना २ मार्क रखता है.

Trade Preference व्यापारिक रिआयत

Trade Risk व्यापारी जोखिम

Trade Union मजदूर संघ. अपनी दशा सुधारने तथा मालिकों के साथ अपने वेतन और व्यवहारादि के सम्बन्ध में शर्तें तय करने के उद्देश्य से कायम की हुई मजदूरों की संस्था.

Trade Unionism मजदूर संघवाद.

Trade Unionist मजदूर संघवादी.

Trade Winds तिजारती वा व्यापारी हवाएं.

Trading Company व्यापारिक कम्पनी.

Transaction लेन देन.

Transferable विनिमय साध्य, हस्तान्तर योग्य.

Transferable Goods विनिमय साध्य वस्तुएं.

Transfer Deed बयनामा.

Transference हस्तान्तरकरण, स्थानान्तरकरण.

Transferer हस्तान्तर करने वाला; स्थानान्तर कारक। वह आदमी जो किसी दूसरे व्यक्ति को शेअर, चेक, हुंडी वगैरह हस्तान्तर करता है.

Transferred Subjects हस्तान्तरित विषय. भारत की प्रान्तीय सरकार में व्यवस्थापक सभा के प्रति उत्तरदायी मिनिस्टरों और गवर्नर द्वारा संचालित हुए कार्यों वा विषयों को हस्तान्तरित विषय कहते हैं.

Transferee जिसको हस्तान्तर किया जाय. वह आदमी जिसको किसी दूसरे आदमी द्वारा शेअर, चेक, हुन्डी वगैरह हस्तान्तरित किये गये हों.

Transient Goods अचिरस्थायी वस्तुएं.

Transit (माल आदि का) चालान.

Transport यातायात.

Transportation यातायात.

Trap Soil पथरीली जमीन.

Traveller's Cheques मुसाफिरी चेक; यात्री का चेक। मुसाफ़री चेक को पहले पहल अमेरिकन बैंकर्स एसोसियेशन ने जारी किया था. जो व्यक्ति देश के भिन्न भागों में तथा विदेशों में भ्रमण करते हैं उनके लिये यह चेक बहुत सुविधाजनक है. अपने साथ नकद लेकर चलने के खतरे को दूर करने के लिये भी यह चेक निकाला गया है. बैंक वाले अपने ग्राहक को जो चेक देते हैं वह उस बैंक से सम्बन्ध रखनेवाले सभी बैंकों में लिखित शर्त के अनुसार भेज सकता है.

Treasure खजाना, कोष.

Treasury Balance खजाने की बचत; खजाने की पोते बाकी.

Treasury Bills ट्रेजरी बिल्स; सरकारी हुँडी; ट्रेजरी बिल सरकार द्वारा जारी की हुई हुंडी को कहते हैं.

Treasury Notes सरकारी नोट.

Trend रुख.

Trial Balance आमद खर्च की तुलना. हिसाब की बही में Double entry principles पर रखा गया balance जिससे जमा और खर्च दोनों ओर का टोटल बराबर मिलता रहे.

Tribute नजराना.

Trimetallism त्रिधातु चलन वाद.
Triplicate Bill पर पेठ.
Tropic of Cancer कर्क रेखा.
Tropic of Capricorn मकर रेखा.
Truck System जिनिस में वेतन चुकाने की रीति. मजदूरी में खाद्य वस्तु देने की प्रणाली. मजदूरी या वेतन रुपये पैसे के रूप में न चुका कर जिनिस के रूप में चुकाने को Truck System कहते हैं.
Trust ट्रस्ट, धरोहर, विश्वास। पैदावार को नियमित करने, खर्च घटाने, प्रतिद्वन्द्विता को दूर करने और अधिक से अधिक लाभ प्राप्त करने के लिये जब दो या अधिक कम्पनियां मिलकर एक बोर्ड ऑफ ट्रस्ट कायम करती हैं और उसके हाथ में अपने अधिकांश स्टाकों को सुपुर्द करती हैं तो वह संगठित संस्था ट्रस्ट कहलाती है.
Trustee ट्रस्टी, अमानतदार.
Turn of the Market बाजार का झुकाव. इसको अंग्रेजी में jobber's turn भी कहते हैं. सट्टे में स्टाक और शेअर वगैरह की खरीद दर और बिक्री दर में जो अन्तर रहता है वह दलालों का मुनाफा होता है, उसी को Turn of the Market कहते हैं.
Turn Over कुल कीमत। एक निर्धारित समय के अन्दर किसी दुकान या गुदाम की कुल बिक्री.
Typical Market प्रति रूपक बाजार; लाक्षणिक बाजार.

---

## U

Ultra Vires शक्ति से बाहर.
Umpire मध्यस्थ.
Un-called Capital बे मांगी हिस्सा पूंजी। किसी कम्पनी की बे मांगी हिस्सा पूंजी। सम्पूर्णतः या अंशतः ही चुकाई हुई हो सकती है. पूंजी का जो भाग चुकाया हुआ नहीं रहता है और जिसके लिये हिस्सेदार दायी रहता है वह Uncalled Capital कहलाती है.
Unclaimed Balances लावारिस जमा. बैंक की किताब में जमा की हुई वह रकम जिसके सम्बन्ध में जमा करने वाले ने बहुत दिनों से कभी कोई खोज पूछ न की हो.
Unclaimed Dividend लावारिस लाभांश. वह लाभांश जिसे कम्पनी ने घोषित कर दिया हो पर वह हिस्सेदारों की ओर से मांग न होने से जो चुकाया न गया हो.
Un-conditional शर्त रहित.
Un-cultivated Land बेजोत जमीन.
Under-estimation न्यून अनुमान.
Under-Production न्यून उत्पादन.
Under-rate कम मूल्य.
Under-sell कम मूल्य पर बेचना.
Under-supply कम पूर्ति.
Undertaker किसी कारबार का जोखिम लेने वाला। जो व्यक्ति घटी या नफा उठाते हुये अपने वैयक्तिक उत्तरदायित्व पर किसी कारबार को चलाता है उसे Under-taker कहते हैं।

इस शब्द के अन्दर "कार्य आरम्भ करने वाला" यह अर्थ भी आ जाता है. अब यह शब्द साधारणतः उन बड़े बड़े पूंजीपति कारखानेदारों के लिये व्यवहृत होता है जो इस उम्मीद पर अपनी बहुत बड़ी पूंजी लगाते हैं, बड़ी २ मशीन वगैरह खरीदते हैं और बहुत से मजदूरों को नियुक्त कर वेतन देते हैं कि अभी की लगाई हुई पूंजी फिर लौट आवेगी.
Under-tenant शिकमी दर शिकमी.
Under-writer बीमा कारक जहाजी बीमा में बीमा कारक वह कहलाता है जो प्रत्येक इकरारनामे पर दस्तखत करता है। इस प्रकार वह उस हद तक की क्षति का जवाबदेह होता है जितना कि उसने लिखा हो.
Un-discharged Bankrupt अऋण मुक्त दिवालिया। वह आदमी जो दिवालिया हो गया हो और अब तक अदालत द्वारा दिवालियापन से मुक्त न हुआ हो.
Un-Earned income बिना श्रम की आय, बे मेहनत की आमदनी.
Un-earned increment बिना प्रयास वृद्धि. किसी जमीन में बिना खास तौर से पूंजी या परिश्रम खर्च किये ही उसकी कीमत में वृद्धि होना. यह वृद्धि किन्हीं

स्वतन्त्र कारणों से होती है जैसे जन संख्या की वृद्धि से या शहर के पास होने से.

Un-economic Agriculture बे मुनाफे की खेती.

Un-employed बेकार; बेरोजगार.

Un-employment बेकारी; बेरोजगारी. जीवन निर्वाह के लिये कोई रोजगार न रहना.

Un-exhausted असमाप्त.

Unfavourable Exchange प्रतिकूल विनिमय. प्रतिकूल विनिमय का अर्थ है विदेशी करेंसियों की तुलना में अपने देश की करेंसी के मूल्य का घटना. यह तभी होता है जब अपने देश का व्यापार प्रतिकूल होता है. उस समय अपने देश की अधिक करेंसियां विदेशों में भेजनी पड़ती है.

Un-funded Debt अस्थायी ऋण। सरकार का व्यक्तियों के यहां बाकी कर्ज, जो फंडेड डेट के विपरीत एक निश्चित समय पर चुकने वाला हो; अर्थात् जिसके ऊपर कोई वार्षिक वृत्ति कायम न की गई हो बल्कि जिसका सूद सहित मूल धन कुछ निश्चित समय में लौटा दिया जाने वाला हो. Unfunded Debt को Floating Debt भी कहते हैं। जो कर्ज सरकार किसी निश्चित तिथि पर चुका देती है, उसके लिये वह ट्रेजरी बिल जारी करती है.

Unified Stock सम्मिलित या एकत्रीभूत स्टाक. जब अलग अलग दर के बहुत से स्टार्कों को मिलाकर एक स्टाक बना दिया जाता है और उसका दर भी एक ही कर दिया जाता है तो उसे Unified Stock कहते हैं.

Uniformity of Price कीमत की समानता व समता. विभिन्न बाजारों या विभिन्न समय में कीमत का न्यूनाधिक रूप से समान व एक रहना.

Unilateral Contract एक तरफा इकरारनामा. वह इकरारनामा जो एक तरफा हो, अर्थात् जो केवल एक पार्टी को ही बाध्य करे और जिसमें दूसरी पार्टी को बाध्य करने की कोई जरूरत न हो.

Union संघ.

Unirrigated Land बेसींची जमीन.

Unit इकाई.

Unitary Tax System एक कर प्रणाली.

15

Unit of Value मूल्य की इकाई; मूल्य परिमाण; मूल्य मान। किसी देश का वह सिक्का जिसके द्वारा अन्य सिक्कों का मूल्य मापा जाय.

Universal सार्वभौमिक; सार्वदेशिक, व्यापक.

Universal Demand सार्वदेशिक मांग; व्यापक मांग.

Universal Economics सार्वभौमिक अर्थशास्त्र; सार्वात्रिक वा सार्वदेशिक अर्थशास्त्र.

Universalisation सार्वभौमिक करण.

Universalism सार्वभौमिकता वाद.

Unlimited Company अपरिमित देनदारी वाली कंपनी.

Unlimited Liability अपरिमित दायित्व.

*Unlimited Liability* Company अपरिमित दायित्व कम्पनी। वह कम्पनी जिसके हिस्सेदार कम्पनी के कुल ऋण के लिये जिम्मेदार रहते हैं चाहे उनका हिस्सा कम्पनी में कुछ भी हो.

Unoccupied Land बेदखल जमीन, अनधिकृत भूमि.

Unproductive Consumption अनुत्पादक उपभोग. किसी समाज के सभी व्यक्ति श्रमिक नहीं होते पर उपभोक्ता सभी होते हैं। अतएव जो व्यक्ति प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से उत्पादन में कुछ हाथ नहीं बटाता है वह अनुत्पादक उपभोक्ता कहलाता है. उत्पादक उपभोक्ता केवल वही है जो समाज की उत्पादक शक्ति का पोषण और वृद्धि करता है.

Unproductive Labour अनुत्पादक श्रम; पहले अनुत्पादक श्रम का व्यवहार न्यूनाधिक सङ्कीर्ण और सीमित अर्थ में होता था। केवल कृषि सम्बन्धी श्रम ही उत्पादक श्रम समझा जाता था और शेष अनुत्पादक। लेकिन अब किसी भी प्रकार का श्रम, जो किसी भी प्रकार की उपयोगिता पैदा करता है, उत्पादक श्रम कहलाता है। केवल वही श्रम अनुत्पादक कहलाता है जो किसी भी प्रकार की उपयोगिता उत्पन्न करने में असमर्थ होता है अर्थात् जो व्यर्थ जाता है.

Un-remunerative Debt लाभ रहित ऋण। अगर ऋण ऐसे काम के लिये लिया जाय जिससे इतनी आमदनी नहीं हो कि उससे एक निश्चित समय के अन्दर सूद सहित मूल धन लौटाया जा सके तो वह ऋण अलाभजनक ऋण कहलावेगा.

Un-skilled Labour अनिपुण श्रम; वह श्रम जिसमें विशेष ट्रेनिंग या कुशलता की आवश्यकता नहीं होती.

Un-weighted Average साधारण औसत.

Upright Dealing सच्चा व्यवहार.

Upset Price नीलाम की पहली बोली; सरकारी बोली. नीलाम द्वारा चीज बेचने के समय नीलाम करने वाला पहले पहल अपनी ओर से चीज की जो कीमत बोलता है और जिसके बारे में वह समझता है कि अगर कोई इससे अधिक बोली नहीं बदेगा तो वह चीज को आखिर उस कीमत पर बेच देगा, वह Upset Price कहलाती है.

Urban Economics नागरिक अर्थशास्त्र.

Usage रीति रिवाज.

Usance मियाद; मुद्दत; हुन्डी चुकाने के लिये रिवाज के मुताबिक (अनुग्रह दिवस के अलावे) दिया हुआ समय.

Usury अत्यधिक व्याज; अन्यायी व्याज. पहले इस शब्द का वही अर्थ था जो आजकल सूद शब्द का है। पर अब इसका अर्थ है खदक से लिया जाने वाला बहुत कड़ा सूद.

Usufructuary Mortgage कब्जा सहित बन्धक.

Usurer अत्यधिक व्याज लेने वाला.

Utilitaritan उपयोगितावादी.

Utilitarianism उपयोगितावाद। अधिकतम लोगों का अधिकतम सुख—यह सिद्धान्त ही Utilitarianism कहलाता है.

Utility उपयोगिता; उपयोगिता सन्तोष देने की शक्ति को कहते हैं.
 Utility Curve उपयोगिता सूचक रेखा.
 Utility, Degree of—उपयोगिता की मात्रा.
 Utility, Final - अन्तिम उपयोगिता.
 Utility, Marginal—सीमान्त उपयोगिता.
 Utility, Total—पूर्ण उपयोगिता.

Utopia काल्पनिक सुख चित्र; शेखचिल्ली का स्वप्न.

Utopian काल्पनिक.

Utopian Socialism काल्पनिक साम्यवाद.

Utter चलाना, बुरे सिक्के को चलाना. अंगरेजी के इस शब्द का अर्थ है बाहर भेजना, चालू करना। सिक्के के सम्बन्ध में इसका अर्थ है नकली सिक्के को चालू करना. कानूनी सिक्के के जारी करने को अंगरेजी में Issue कहते हैं Utter नहीं.

Utter a base Coin खोटा सिक्का चलाना.

# V

Vagabond बेकार घूमनेवाला; आवारा.

Vagrancy बेकार घूमना; खानाबदोशी.

Validity प्रामाण्य; प्रामाणिकता.

Valuation मूल्य निर्धारण; मूल्य निरूपण; मूल्य निर्देश. किसी वस्तु की कीमत ठीक करना। कर लगाने के उद्देश्य से जायदाद का मूल्य निरूपण करना या हिसाब लगाना.

Value मूल्य. एक अर्थ में इस शब्द का मतलब है किसी व्यक्ति के लिये वस्तु, सेवा या उपयोगिता का लगाया हुआ हिसाब. इस मूल्य को कभी कभी उपयोगी मूल्य ( Subjective Value ) या व्यवहार मूल्य ( Value in use ) भी कहते हैं. हवा पानी वगैरह वस्तुओं का व्यवहार मूल्य बहुत अधिक हो सकता है तो भी दूसरी वस्तुओं या सेवाओं को खरीदने की शक्ति इनमें नहीं है.
 Value, Admissible—स्वीकारणीय मूल्य.
 Value, Capitalised—पूँजी गत मूल्य.
 Value, Common Denominator of—मूल्य का माप.

Value Policy मूल्य निर्धारक पालिसी. बीमा की वह पालिसी जिसमें इस आशय की एक धारा रहती है कि पालिसी के हरेक मद के सामने दी हुई रकम बीमा की वस्तु का वाजिब मूल्य है और क्षति होने पर वह मूल्य बिना किसी और सबूत के चुका दिया जायगा.

Valued Intrinsic धात्विक मूल्य, असली मूल्य.

Valued in Use उपयोगिता.

Valued, Normal—स्वाभाविक मूल्य, मामूली मूल्य.

Value, Objective—व्यवहारिक मूल्य.

Value, Standard प्रामाणिक मूल्य.

Value, Surplus—बचत मूल्य.

Variation घट बढ़; उतार चढाव; परिणमन.

Variety विभिन्नता.

Vendor's Share बेचने वाले का हिस्सा. जब कोई खानगी कारबार लिमिटेड कम्पनी में परिणत हो जाता है तो माल बेचने वाला माल की कीमत से नगद लेने के बदले हिस्सा ले सकता है. उसका हिस्सा साधारण हिस्से की श्रेणी का हो सकता है या लाभ्यांश (*dividend*) *के सम्बन्ध में उसके साथ कोई खास* इकरारनामा हो सकता है.

Verification सत्यापन.

Vertical Angle शीर्ष कोण.

Vertical Labour Mobility मजदूरों का उन्नति मूलक स्थान परिवर्तन.

Vertical Movement उर्द्धाधर स्थान परिवर्तन. श्रम के Vertical Movement से मतलब है– छोटे दरजे के पेशे से लेकर बड़े दरजे के पेशे तक की गतिविधि.

Vested Interest निर्दिष्ट स्वार्थ, विनियुक्त स्वार्थ.

Veterinary Science पशु चिकित्सा शास्त्र.

Via द्वारा, मारफत. विदेशी हुण्डियों की दो या तीन सेट जारी की जाती हैं। हरएक सेट को अंग्रेजी में Via कहते हैं. जब तक कोई एक सकारा नहीं जाता है तब तक सबका मूल्य एक ही रहता है. एक के सकारे जाने पर तीनों फिर एक साथ नत्थी कर दिये जाते हैं और सब एक हुन्डी हो जाते हैं.

Village Holding ग्राम्य खेत.

Village Survey गाँव की पैमाइश.

*Volume आयतन.*

Voluntary Monopoly स्वेच्छा एकाधिकार.

Vote मत.

Voucher वाउचर, हिसाब का पर्चा। एक प्रकार का चिट्ठा व पुर्जा जो रुपये पैसे के लेन देन के सम्बन्ध में साक्षी रूप होता है.

Voyage Policy समुद्र यात्रा पालिसी. जहाजी बीमा की पालिसी जिसमें समुद्र यात्रा सम्बन्धी विषय हो.

---

## W

Wages मजूरी, वेतन, तलब, पारिश्रमिक, मेहनताना, तनख्वाह. (१) किसी तरह के कार्य, परिश्रम वा सेवा के लिये दी हुई रकम। असल में पूँजीपतियों या उनके एजेन्ट के अधीन किये गये काम के लिये कार्यकर्ताओं को दी हुई रकम ही वेतन वा तनख्वाह कहलाती है. (२) रुपये पैसे के रूप में दिये गये वेतन को Wages कहते हैं. (३) किसी परिश्रम के लिये दिया हुआ वह पारितोषिक जो रुपये पैसे के रूप में नहीं दिया जाय पर ऐसी वस्तुओं के रूप में दिया जाय जो कार्यकर्ताओं के लिये आनन्द प्रद हो, ऐसे वेतन को Wages कहते हैं. (४) जब किसी निश्चित काल के अन्दर किये गये काम के लिये वेतम दिया जाय तो उसे Wages कहते हैं. यदि समय के परिमाण के हिसाब से वेतन न देकर कार्य्य के परिमाण के हिसाब से वेतन दिया जाय तो उसे भी Wages कहते हैं.

Wages Fund वेतन फन्ड. मजूरी कोष. यह शब्द इस सिद्धान्त के सम्बन्ध में व्यवहृत होता है कि वेतन के लिए एक निर्धारित रकम होती है। इसलिए यदि मजदूरों में से एक विभाग के लोगों का वेतन बढ़ेगा तो दूसरे विभाग का वेतन अवश्य घटेगा.

Wages Fund Theory वेतन फन्ड सिद्धान्त। संक्षेप में यह सिद्धान्त इस प्रकार है:—किसी देश में मजदूरों को दी जानेवाली रकम एक निर्धारित रकम होती है. वेतन चुकाने के लिये पूँजी की जो रकम अलग की हुई रहती है वह देश की चल पूँजी होती है और वह वेतन फन्ड कहलाता है. वेतन श्रम की माँग और संग्रह पर निर्भर करता है. वेतन फन्ड को मजदूरों की

संख्या से भाग देने से जो भागफल निकलता है वही औसत वेतन होता है। एक विभाग के मजदूरों का वेतन जिस हिसाब से बढ़ेगा दूसरे विभाग के मजदूरों का वेतन उसी हिसाब से घटेगा क्योंकि वेतन फन्ड एक निर्धारित फन्ड होता है.

Wage, Group—सामुदायिक मजूरी.

Wage, Iron Law of—मजूरी का लोह नियम.

Wage, Living—जीविका योग्य मजूरी.

Wage, Minimum—न्यूनतम मजूरी.

Wage, on Sliding Scale—वस्तु मूल्य; वृद्धि ह्रासानुसार मजूरी.

Wage Piece—कार्यानुसार मजूरी.

Wage Progressive—क्रमागत वर्द्धमान मजूरी.

Wage, Real—वास्तविक मजूरी; (उपभोग्य सामग्री के रूप में)

Wage, Time—समयानुसार मजूरी, वेतन.

Waiver स्वत्व त्याग, अधिकार त्याग. किसी वस्तु पर के अधिकार या दावा का त्याग करना.

Want आवश्यकता, प्रयोजन, इच्छा, अभिलाषा, गरज. अर्थ शास्त्र में चाह या इच्छा शब्द का अर्थ है असरदार या प्रभावपूर्ण चाह या इच्छा; अर्थात् किसी वस्तु की चाह तभी समझी जायगी जब उसे अधिकार में करने की ख्वाहिश हो और उसके लिये कीमत चुकाने की योग्यता हो. केवल किसी वस्तु को अधिकार में करने की ख्वाहिश होना ही अर्थ शास्त्र में चाह या इच्छा नहीं कहला सकती.

War Council युद्ध परिषद्.

War Loan Bond युद्ध ऋण के बान्ड.

Ware बिक्री का माल.

Ware House गोदाम.

Ware House Warrant गोदाम का परवाना। गोदाम घर के अधिकारी द्वारा जारी किया हुआ एक कागज जिसमें इस बात का जिक्र रहता है कि इसमें लिखा हुआ माल किताब में दर्ज किया हुआ है और इस पर लिखे हुये आदमी को या उसके एजेन्ट को, उसके पीठ पर सही कर लौटा देने पर मिल सकता है.

Warrant for Goods माल का परवाना. किसी डाक कम्पनी, गुदामघर के अधिकारी द्वारा जारी किया हुआ कागज जिसमें इसका जिक्र रहता है कि इसमें लिखा हुआ माल इसमें लिखे आदमी या उसके एजेन्ट को, इसके पीठ पर सही कर लौटा देने पर मिल सकता है.

Warrant of Attorney मुख्तारनामा.

Warranty जमानत.

Wastage व्ययता, बर्बादी.

Waste Book कच्ची बही; खसरा। यह बही जिसमें तारीख ब तारीख हर तरह का लेन-देन, हिसाब किताब, खरीद बिक्री वग़ैरह अस्थायी रूप से लिख लिया जाता है. इसे रोजनामचा बही या दैनिक हिसाब बही भी कहते हैं. पीछे इस बही से कुल हिसाब सिलसिले के साथ अलग अलग करके दूसरी पक्की बही में लिख लिया जाता है, जो फिर आगे चलकर खाते में खताया जाता है.

Waste Land वीरान जमीन.

Waste Product उपोत्पत्ति.

Wasting Assets क्षयशील जायदाद. खान वग़ैरह जैसी जायदाद जो कुछ समय तक काम में लाये जाने पर समाप्त हो जाती है. सनद भी इसी श्रेणी में आती है.

Watered Capital, बिना मूल्य के स्टाक द्वारा वर्द्धित पूँजी। कभी-कभी कम्पनी वाले रुपया उठाने के लिये ऐसे स्टाकों को भी जारी कर देते हैं, जिनका सूद चुकाने का उनके पास कोई प्रबन्ध नहीं रहता। वे सेक्युरिटियों का Nominal Value बढ़ा देते हैं, पर चुकती का कोई प्रबन्ध नहीं करते। ऐसी पूँजी या स्टॉक को Watered Capital कहते हैं.

Water Works पानी का कारखाना; (जल के) नलों का काम.

Weakening of Demand माँग की शिथिलता.

Weakening of Supply पूर्ति की शिथिलता.

Wealth सम्पत्ति, धन, अर्थ। वृहद् अर्थ में इस शब्द के अन्दर सभी इच्छित वस्तुएँ आ जाती हैं; परन्तु अर्थ

शास्त्र में यह शब्द केवल उन इच्छित वस्तुओं के लिये बोला जाता है जो एक सीमित परिमाण में होती हैं और जो परिवर्तनशील या विनिमय साध्य रहती हैं.

Wealth Immaterial अभौतिक सम्पत्ति.

Wear and Tear उपयोग द्वारा मूल्य-ह्रास; टूट फूट.

Weekly Return साप्ताहिक व्योरा.

Weighted Average समप्रभाव औसत.

Weighted Index Number समप्रभाव सूचक अंक.

Weight Note तोल सम्बन्धी पुर्जा, डाक कंपनी द्वारा दिया हुआ एक कागज जिस पर विदेश से आये हुये माल का कुल तोल, उसके बक्स का तोल, मार्क्स, नंबर और दाखिल करने की तारीख लिखी रहती है.

Welfare Works (मजदूरों की) भलाई के कार्य.

White Bonnet अपने माल पर बोली बोलने वाला. वह आदमी जो अपने माल की निलामी के समय खुद बोली बोलता है या जो माल के मालिक के द्वारा बोली बोलने के लिये नियुक्त किया जाता है.

White Piece Goods धोया हुआ कपड़ा.

Whole-life Policy आजीवन बीमा पालिसी.

Wholesale थोक; थोक फरोशी। बड़ी तादाद में किसी वस्तु के खरीदने और बेचने को थोक फरोशी या थोक कहते हैं। इसके विपरीत थोड़ी तादाद में किसी वस्तु के खरीदने और बेचने को खुदरा फरोशी या खुदरा कहते हैं.

Wholesale Dealer थोक विक्रेता.

Wholesale Price थोक कीमत.

Wide Demand विस्तृत मांग.

Wild Cat Company लोगों से रुपया ऐंठने के विचार से कायम की हुई कंपनी.

Will वसीयतनामा; मृत्युपत्र, संकल्प, विल। वह लेख जिसके द्वारा कोई मनुष्य यह व्यवस्था करता है कि मेरी सम्पत्ति का विभाग और प्रबन्ध मेरे मरने के पीछे किस प्रकार हो.

Wind Bills सिफारिशी हुंडी.

Winding up, Wound up समेटना, बंद करना.

Window Dressing जब कोई कंपनी इस तरह अपना हिसाब किताब रखती है जिससे वह अपने बैलेन्सशीट में अच्छी बचत या जमा दिखला सके तो इस कार्य को Window Dressing कहते हैं.

Wind Power वायु शक्ति.

Without Recourse बिना जिम्मेदारी के। जब कोई हुंडी जारी करने वाला या हुंडी सही करने वाला अपने दस्तखत के साथ यह शब्द लिख देता है तो इसका अर्थ यह होता है कि हुंडी की चुकती नहीं होने पर आगे हुंडी रखने वाले के प्रति वह खुद उत्तरदायी नहीं होगा.

Work Day काम का दिन.

Worker श्रमी; मजूर.

Work-House श्रमशाला, दरिद्रशाला। वृद्ध, रोगी, लूले, लंगड़े तथा उनके बाल बच्चों को जीविका देने के विचार से कायम की हुई संस्था, जो सरकार द्वारा प्रजा से लिये हुये "पुअर-रेट" से चलायी जाती हो.

Working Capital काम चलाने की पूंजी. किसी कारबार या कारखाने के कायम हो जाने पर उसे चालू रखने के लिये जो पूंजी आवश्यक होती है उसे Working Capital कहते हैं.

Working Expenses काम चलाने का खर्च.

Workman or Work People श्रमी, मजूर, कारीगर, श्रमजीवी.

Workmanship कारीगरी; निपुणता; नैपुण्य.

Works Committees मालिक मजूर मध्यस्थ कमिटी. इंग्लैंड में औद्योगिक विषय पर विचार करने के लिये जो ह्विटले कमिटी बैठी थी उसने सिफारिश की थी कि मजदूरों और मालिकों के बीच सीधे तौर से और बराबर बातचीत जारी रखने के लिये एक Works Committee कायम की जाय जो इंग्लैण्ड की औद्योगिक संस्थाओं का एक अंग हो.

Work Shop कारखाना.

Work-Woman मजूरिन, श्रम जीविनी.

Writ परवाना.

## X

Xylography लकड़ी पर खोदने का काम.

## Y

Yield उपज.

Yen येन ( जापानी सिक्का )

Yeomanry कृषक समुदाय.

## Z

Zamindari System ज़मींदारी प्रथा.

# प्रो० विनयकुमार सरकार

की

# अर्थशास्त्र सम्बन्धी शब्द रचना

अंग्रेजी और बंगला भाषा के सुप्रसिद्ध लेखक प्रो० विनयकुमार सरकार ने अपने "ए कालेर धन दौलत और अर्थशास्त्र" नामक ग्रन्थ में अर्थशास्त्र सम्बन्धी कुछ अंग्रेजी शब्दों के बंगला पर्य्यायवाची शब्द दिये हैं, उन्हें हिन्दी रूप में हम यहां देते हैं.

Capital पूंजी.
Consumption Capital भोग पूंजी.
Elasticity of Demand मांग की संकोच प्रसार शक्ति.
Derived Demand पर निर्भर मांग.
Manufactures शिल्पज द्रव्य; शिल्पोत्पन्न माल.
Clearing House चेक शोधक भवन.
Collectivism समूहतन्त्र.
Communism समाजतन्त्र; राष्ट्र-निष्ठा; धनसाम्य.
Consolidated Fund एकत्रीकृत भाण्डार.
Conversion of Loans कर्ज रूपान्तर.
Guild Socialism श्रेणीनिष्ठ समाज तन्त्र.
Specialisation of Labour विशेषत्वशील मजूर; मेहनत का विशेषत्व, विधान व विशेषीकरण.
Dumping विदेश में अधिक सस्ता माल वेचना.
Imperial Preference साम्राज्यिक पक्षपात.
Resiprocity पारस्पर्य्य.
By Product आनुशंगिक माल.
Fair Trade न्याय वाणिज्य.
Mercantilism वाणिज्य निष्ठा.
Standard of Comfort आराम भोग की माप काठी.
Managed Currency राष्ट्र नियन्त्रित मुद्राव्यवस्था.
Sinking Fund कर्जशोधक भाण्डार.
Central Bank केन्द्र बेङ्क.

Capitalism पूँजी निष्ठा, पूँजी तन्त्र, पूँजीशाही
Redemption of Debt कर्जशोध
Convertible Money स्वर्ण प्रतिष्ठित मुद्रा.
Co-partnership सहभागिकाना.
Prime Cost प्रत्यक्षखर्च, प्राथमिक खर्च.



THE

TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI

# DICTIONARY

OF

# POLITICAL TERMS

# THE TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI DICTIONARY OF POLITICAL TERMS

## A

Absentee गैरहाज़िर ज़मींदार; अनुपस्थित ज़मींदार या भूस्वामी; अन्यत्रवासी ज़मींदार । यह शब्द उस ज़मींदार के लिये काम में लाया जाता है, जो अपने ज़मींदारी के गाँव में न रहकर बाहर रहता है और अपनी ज़मींदारी से आमदनी प्राप्त करता है । आयरिश और अमेरिकन ज़मींदारों के लिये अकसर इस वाक्यांश का व्यवहार होता रहा है । आयर्लैंड और अमेरिका के कई ज़मींदार इंगलैंड आदि देशों में रहा करते थे और वहाँ बैठे हुए उन्हें अपनी जागीरों की आमदनी प्राप्त हो जाती थी ।

Absenteeism ज़मींदारों की विदेश-निवास-पद्धति; वह पद्धति विशेष जिसमें ज़मींदार अपनी ज़मीदारी के गाँवों में न रह कर दूसरे देशों में रहें और अपनी ज़मींदारी से आमदनी प्राप्त करते रहें । यह शब्द उस पद्धति के लिए भी काम आता है जिसमें पूँजीपति अपने व्यापार या उद्योग-केन्द्र से दूर रहें, पर उनसे आमदनी प्राप्त करते रहें । सारा काम कर्मचारियों और मजदूरों से करवाते रहें । समाजवादी लेखकों ने इस प्रकार की पद्धतियों की कड़ी समालोचना की है ।

Absolute स्वतन्त्र; स्वाधीन; स्वेच्छाचारी; पूर्ण ।

Absolute Government सर्वसत्ताधारी शासन; स्वेच्छाचारी राज्य-शासन; पूर्णसत्ताधारी सरकार; वह शासन जो पूर्ण रूप से स्वाधीन हो और जो किसी भी प्रकार की उच्चसत्ता के आधीन न हो ।

Absolute Monarchy स्वेच्छाचारी राजतन्त्र; सर्वसत्ताधारी एकतन्त्र-राज्यप्रणाली; वह राज्य-प्रणाली जो किसी सर्व सत्ताधारी या स्वेच्छाचारी राजा से सञ्चालित की जा रही हो ( इसका विस्तृत विवरण monarchy शब्द में देखो) ।

Absolutism सर्वसत्तात्मक राज्य-पद्धति; स्वेच्छाचारी राज्यप्रणाली; सर्वसत्ताधारी राज्य; अप्रतिहत राज्य-सत्ता । वह राज्य-सत्ता जिसका अधिकार कानून और राजकीय दृष्टि से अनियमित और अबाधित हो, और जिसके ऊपर कोई अन्य सत्ता न हो । हाँ, यह सत्ता अपनी खुशी से अपने आप कुछ नैतिक नियम या जनमतसे अपने अधिकारों को नियमित कर सकती है । पर कानूनन या किसी विधान (Constitution) से वह इसके लिये बाध्य नहीं है ।

Absolutist सर्व सत्ताक राजतन्त्रवादी; सर्व सत्तात्मक राज्यपद्धति का समर्थक; वह मनुष्य जो एकात्मक राजतन्त्र प्रणाली का समर्थन करता है और जिसका यह ख़याल है कि उक्त प्रणाली सर्वश्रेष्ट है ।

Actor Knights अभिनेता सरदार; मध्ययुग में युरोप में अभिनय करने वाले नीची निगाह से देखे जाते थे । आधुनिक युग में वहाँ के लोगों की इस सम्बन्ध में भावना बदल गई है । अब कई प्रख्यात् अभिनेताओं को वहाँ "नाइटहूड" तक की सम्माननीय उपाधियाँ मिली हैं । इनमें सर हेनरी इर्विन, सर चार्ल्स विन्डहेम, सर जॉन हेअर आदि के नाम उल्लेख योग्य हैं ।

Acts of Parliament पार्लियामेन्ट के कानून; वे कानून जो जनहित के लिये पार्लियामेन्ट ने स्वीकृत किये हैं। इंग्लैंड के निवासी इन पर अमल करने के लिये बाध्य हैं। यद्यपि इनका निर्माण इँगलैंड के सम्राट एडवर्ड प्रथम के समय हुआ था, पर उस समय उनका ठीक ठीक प्रचार या अमलदरामद नहीं हुआ था। सम्राट् हेनरी सप्तम के समय अंग्रेजी भाषा में इनका प्रकाशन हुआ। ईसवी सन् १८१० में इनका प्रामाणिक संस्करण प्रकाशित हुआ। समय समय पर इनमें थोड़ा बहुत परिवर्तन होता रहा है।

Acts of Union संयुक्तराष्ट्र के कानून; पार्लियामेन्ट के वे कानून या विधियाँ जिनसे ईसवी सन् १७०७ में इंग्लैण्ड और स्कॉटलेण्ड की पार्लियामेन्टों का और ईसवी सन् १८०८ में ग्रेटब्रिटेन और आयर्लैण्ड की पार्लियामेन्टों का संयोग हुआ।

Adat or Hadat जावा (यवद्वीप) की साम्यवादी प्रथा विशेष जो वहाँ के शासन को नियन्त्रित करती है। कई साम्यवादी लेखकों ने इसे आदर्श और अनुकरणीय प्रथा माना है।

Abdication स्वेच्छापूर्वक राज्यसत्ता का त्याग; अधिकार-त्याग; जब कोई राजा अपनी इच्छा से (कम से कम बाहरी रूप में) राज्यसत्ता का त्याग करता है, तब उसके इस त्याग-कार्य के लिये इस शब्द का व्यवहार होता है। भारतवर्ष में इस प्रकार के कई उदाहरण हैं। युरोप में भी इस प्रकार के कुछ उदाहरण मिलते हैं। ईसवी सन् १६८८ में इंग्लैंड के सम्राट् जेम्स द्वितीय ने राजसिंहासन का त्याग किया था। फ्रान्स में नेपोलियन प्रथम, चार्ल्स (दसवें) और लुईस फिलिप ने राज्यसत्ता को छोड़ा था। महायुद्ध में हार खाने पर ईसवी सन् १९१८ में जर्मनी के कैसर विलियम द्वितीय ने तथा आस्ट्रिया के सम्राट् कार्ल ने अपने सिंहासनों को परित्यक्त किया था। इसी प्रकार अन्यत्र कई छोटे मोटे राजाओं के भी उदाहरण मिलते हैं।

Adjournment स्थगितकरण; तहकुबी; दूसरे समय के लिये स्थगित करना। जब किसी सभा, कौन्सिल या असेम्बली में कोई प्रस्ताव किसी दूसरे दिन के लिये स्थगित किया जाता है, तब उक्त स्थगितकरण के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। लंडन के हाउस ऑफ कॉमन्स में, उसका कोई सदस्य, अपने चालीस सहयोगी सदस्यों के समर्थन पर किसी प्रस्ताव को किसी अगली तारीख के लिये स्थगित करवा सकता है।

Administer शासन करना; राज्य शासन सञ्चालित करना; प्रबन्ध करना।

Administered शासित; जिस पर शासन किया जाय, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Administerial शासन सम्बन्धी; राज्य प्रबन्ध सम्बन्धी।

Administrable शासन योग्य।

Administration शासन; राज्य-प्रबन्ध; सार्वजनिक शासन; कार्य्यकारी मण्डल; मिनिस्टरी।

Administrational शासन सम्बन्धी; राज्य-शासन सम्बन्धी।

Abministrative शासन सम्बन्धी; राज्य-प्रबन्ध सम्बन्धी।

Administrator शासक; राज्य-शासन सञ्चालक; राज्य-कर्ता; किसी राज्य का शासन सञ्चालित करने वाला।

Administratorship शासक का पद या ओहदा।

Administratress शासिका; स्त्री-शासक।

Administra-trice शासिका।

Administrer शासक; दूसरों पर हुकूमत करने वाला।

Administress शासिका; स्त्री-शासक।

Administry शासन; हुकूमत।

Agents-General ब्रिटिश उपनिवेशों के प्रतिनिधि जो इंग्लैण्ड में अपने अपने देशों की हितरक्षा के लिये रखे जाते हैं।

Agitation आन्दोलन; विक्षोभ; हलचल; उत्तेजना।

Agora प्राचीन ग्रीस की प्रजा-प्रतिनिधि सभा. आजकल खुली जगह या बाजार के लिये भी यह शब्द व्यवहृत होता है।

Agrarianism सम-भूमि-विभाजन; वह मत जो यह प्रतिपादित करता है कि भूमि को किसानों में बराबर बांट देना चाहिये। वह राजकीय मत जो भूमि पर किसी के वैयक्तिक अधिकार को स्वीकार नहीं करता और यह प्रतिपादित करता है कि भूमि का किसानों में समविभाजन हो जाना चाहिये।

Agrarian Laws (प्राचीन रोम के) कृषक स्वत्व नियम; कृषक-अधिकार नियम; प्राचीन रोम में ये नियम या कानून प्रचलित हुए थे। इनके अनुसार सार्वजनिक भूमि; राज्य-भूमि या विजीत प्रदेशों की भूमि गरीब आदमियों में बांट दी जाती थी। ईसा के ३६७ वर्ष पूर्व लिसिनियस स्टोलों नामक प्रसिद्ध नेता ने एक कानून प्रचलित किया था, जो लिसिनियन कानून (Licinian Law) के नाम से मशहूर है। इसमें सर्वसाधारण में राज्य-भूमि के वितरण का विधान किया गया है। इसी प्रकार टिबेरियस सेम्प्रोनियस ने एक कानून या नियम प्रचलित किया था, जो सेम्प्रोनियन कानून (Sempronian Law) के नाम से मशहूर है। इसमें हर कुटुम्ब के पिता को यह अधिकार दिया गया था कि वह अपने प्रत्येक पुत्र के पीछे २५० एकड़ भूमि पर अधिकार करले। इस पर रोम के सरदारों ने बलवा खड़ा किया और उक्त महापुरुष को मार डाला।

Agrarian Party कृषक-दल; किसान-पार्टी; एक राजकीय दल जो ईसवी सन् १८६९ में जर्मनी में ज़मीदारों की हितरक्षा के लिये बना था।

Agrarian Socialism कृषक-साम्यवाद; यह साम्यवाद या समाजवाद का एक सिद्धान्त है, जिसका आशय यह है कि भूमि पर व्यक्ति विशेष का अधिकार न रह कर सारे राष्ट्र का रहना चाहिये। यह सिद्धान्त भूमि के राष्ट्रीयकरण पर विशेष जोर देता है। इसमें दो मत हैं। एक मत केवल भूमि के राष्ट्रीयकरण तक ही अपनी माँग को सीमित करता है और दूसरा मत इससे आगे बढ़कर उत्पत्ति के सारे साधनों पर राष्ट्रीय अधिकार कर लेने का दावा पेश करता है। पहले मत के समर्थक जान स्टुअर्ट मील, हेनरी जॉर्ज, रसेल वालेस आदि हैं। दूसरे मत में थॉमस स्पेन्स की गणना मुख्यता से की जाती है।

Agricultural Credit कृषि-साख; खेती सम्बन्धी साख; किसानों को, योग्य साख पर, खेती के काम में पूँजी आदि की योग्य सुविधाएं देने के अर्थ में उक्त शब्द व्यवहृत होता है। यह कर्ज दो तरह से दिया जाता है। एक लम्बी मुद्दत का कर्ज और (२) थोड़ी मुद्दत का कर्ज। जमीन आदि खरीदने या जमीन में सुधार करने के लिये लम्बी मुद्दत के कर्ज की आवश्यकता होती है। इसके विपरीत किसी फसल विशेष के लिये जो कर्ज दिया जाता है, वह अक्सर थोड़ी मुद्दत का कर्ज होता है। जर्मनी, रूस, स्विट्जलैंण्ड, फ्रान्स इंग्लैण्ड, आस्ट्रेलिया आदि देशों में इस प्रकार की सरकारी और बेसरकारी कई संस्थाएँ हैं, जो किसानों को कम से कम व्याज पर इस प्रकार के कर्ज देती हैं। ये संस्थाएँ या बेंकें सहकारिता के सिद्धान्त पर चलायी जाती हैं। ये किसानों को कर्ज देने के अतिरिक्त किसानों के आर्थिक और सामाजिक सुधारों के लिये भी प्रयत्न करती हैं। सभ्यदेशों की सरकारें इन कामों में बड़ी दिलचस्पी लेती हैं।

Agricultural Department कृषि विभाग; खेती विभाग; वह विभाग जो देश की खेती की उन्नति सम्बन्धी सब बातों का विचार करता है और कृषि सुधार सम्बन्धी योजनाओं को अमल में लाने का यत्न करता है।

Agriculture, Board of कृषि मण्डल; इंग्लैण्ड में इसकी स्थापना ईसवी सन् १८८९ में हुई थी। इस मण्डल में लार्ड प्रेसिडेन्ट ऑफ कौन्सिल, प्रधान प्रधान स्टेट सेक्रेटरीगण, खजाने (Treasury) के प्रथम कमिश्नर; चान्सलर ऑफ एक्सचेकर आदि पदाधिकारी रहते हैं। पशु-सुधार, खेती, मच्छियों का व्यवसाय, आदि इस विभाग के अन्तर्गत हैं।

Agriculture, Ministry of:-कृषि सम्बन्धी मन्त्री-दल। इंग्लैण्ड में ईसवी सन् १८८९ में इसकी स्थापना हुई थी।

Air- Council हवाई शक्ति सञ्चालक परिषद। साम्राज्य की हवाई शक्ति को शासित करने वाली कौन्सिल।

Air Defences हवाई हमलों से रक्षा करने के साधन; युद्ध के समय हवाई हमलों से बचने के लिये जो रक्षा कारक तैयारियाँ की जाती हैं, उनके लिये यह वाक्यांश व्यवहृत होता है।

Air-Raids हवाई हमले; वायुयानों द्वारा होने वाले आक्रमण; गत महायुद्ध में सबसे पहले जर्मन वायुयानों ने ईसवी सन् १९१४ की २४ दिसम्बर को ब्रिटिश मुल्क में वायुयान द्वारा आक्रमण किया था और बम के गोले बरसाये थे। इसके बाद भी

ईसवी सन् १९१५ में लंदन पर पहले हमले की अपेक्षा कुछ जोर का हमला हुआ, जिससे ५ मनुष्य मारे गये और १४ घायल हुये। ईसवी सन् १९१६ की २३ सितम्बर को जर्मनी के ११ हवाई जहाजों ने लंदन के दक्षिण हिस्सों पर आक्रमण किया और इसमें ४० मनुष्य हताहत हुए। ईसवी सन् १९१७ में इन आक्रमणों का जोर और भी बढ़ा और अब वे विशेष सङ्गठित रूप से होने लगे। उक्त साल के १३ जून और ७ जुलाई को लंदन पर हवाई हमले हुए और उनमें १५० आदमी मारे गये तथा ५०० जख्मी हुए, और करोड़ों रुपयों का नुकसान हुआ। सितम्बर मास में रात के हवाई हमले शुरू हुए। ईसवी सन् १९१८ बड़े बड़े विशाल काय जेपलिन नाम के हवाई जहाज इन हमलों के लिये काम में लाये जाने लगे। इस वक्त लंदन में इनसे बचने के लिये रक्षा के भी सङ्गठित उपाय किये गये। सब मिलाकर ९०० बम गोले ब्रिटेन नगर पर बरसाये गये, जिन से १३१६ मनुष्यों की मृत्यु हुई और ३००० आदमी जख्मी हुए।

ईसवी सन् १९१४ और १९१६ में पेरिसपर भी जर्मन हवाई जहाजोंने आक्रमण किया था। आगामी महायुद्ध में हवाई हमलों का जोर कई गुना बढ़ जायगा। सब राष्ट्रों ने इसके लिये भयङ्कर तैयारियां की हैं।

Air-ships हवाई जहाज।

Air-Transport हवाई वहन।

Alderman नगर-शासक; इनका दर्जा मेयर से दूसरा रहता है। लंदन और आयर्लैंड में इसका चुनाव हर तीसरे वर्ष होता है।

Aliens विदेशी; परदेसी; अन्य देश वासी।

'विदेशी' दो प्रकार के होते हैं। एक वे जो दूसरे देश में जाकर स्थायी रूप से बस गये हों, और जिन्होंने वहां अपने घरबार बना लिये हों। इन्हें अंग्रेजी में Domiciled Aliens कहते हैं। दूसरे वे जो किसी कार्यवश कुछ समय के लिये किसी देश में जाकर बस गये हों। जो विदेशी किसी मित्र राष्ट्र (Friendly Power) से आये हों, उन्हें Alien Friends अर्थात् विदेशी मित्र कहते हैं और जो किसी शत्रु राष्ट्र से आये हों उन्हें 'Alien Enemies' अर्थात् विदेशी शत्रु कहते हैं। यद्यपि राजकीय दृष्टि से विदेशी दूसरे राज्य के सदस्य होते हैं, पर उन्हें उस राज्य के नियमादि और विधान को मानना पड़ता है, जिसमें आकर वे बसे हैं। हां, दूसरे राज्यों के राजदूतों या प्रतिनिधियों के लिये यह नियम लागू नहीं है। राष्ट्रों के पारस्परिक व्यवहार के नियमों और सन्धियों के अनुसार वे स्थानीय अधिकार क्षेत्र (Local Jurisdiction) से मुक्त रहते हैं, पर अन्य विदेशियों के लिये यह बात नहीं है। उन्हें उस राज्य के प्रति जिसमें आकर वे स्थायी या अस्थायी रूप से बसे हैं, राजभक्ति और निष्ठा रखना आवश्यक होता है। अगर वे उक्त राज्य के प्रति निष्ठा-हीनता या विद्रोह का व्यवहार करते हैं या राज्य के कानून के खिलाफ चलते हैं तो वे भी अन्य नागरिकों की तरह दण्ड के पात्र समझे जाते हैं। विदेशियों को राज्य नियमों का पालन करना ही पड़ता है। उन्हें स्वदेशी नागरिकों की तरह सारा राज्य-भार (कर आदि) सहन करना पड़ताहै। हाँ, राजनीतिज्ञों का यह मत अवश्य है कि विदेशियों को सेना में जबरदस्ती भरती न करना चाहिये। पर अन्तर्राष्ट्रीय कानून में कोई ऐसा विधान नहीं है जो स्थायी रूप से बसे हुए विदेशियों को अनिवार्य सैनिक सेवा से मुक्त करे। अमेरिका के घरू युद्ध (Civil War) में उन सब विदेशियों को जो या तो सरकारी नौकर थे या जिन्होंने चुनाव के समय व्होट दिया था, अनिवार्य रूप से सेना में भर्ती होना पड़ा था। हां, अमेरिका के मेक्सिको प्रान्त के नियमानुसार कोई भी विदेशी अनिवार्य रूप से सेना में भर्ती होने के लिये बाध्य नहीं है। जो विदेशी वहाँ आकर स्थायी रूप से बस गये हैं और नागरिक बन गये हैं, वे किसी राष्ट्र-विपत्ति के समय काम पड़ने पर पुलिस में भर्ती होने के लिये बाध्य हैं। विदेशियों का यह अधिकार सब सभ्य राष्ट्रों द्वारा स्वीकार कर लिया गया है कि उनके जानमाल की रक्षा प्रत्येक राज्य को उसी प्रकार करना चाहिये, जिस प्रकार की वह अपने नागरिकों की करता है। युरोप और अमेरिका के अधिकांश राष्ट्र ऐसा करते है और जहाँ तक नागरिक अधिकारों का सम्बन्ध है वे विदेशियों और अपने नागरिकों में फर्क नहीं समझते। हाँ, राजनैतिक अधिकारों में दोनों में अवश्य फर्क रखा जाता है।

इंगलैंड में शान्ति के समय विदेशियों को वहां के नागरिकों की तरह कई अधिकार रहते हैं। हाँ, ये लोग चुनाव में व्होट नहीं दे सकते, पार्लियामेंट या म्युनिसिपैलिटी के सदस्य नहीं हो सकते और न ब्रिटिश जहाज में अपना कोई हिस्सा या स्वार्थ रख सकते हैं। विदेशी प्रतिबन्धककानून ( Alliens Restriction Acts ) के अनुसार जो विदेशी इग्लैंड की भूमि पर उतरना चाहें उन्हें इमिग्रेशन अफसर की अनुमति प्राप्त करनी पड़ती है। अगर कोई विदेशी किसी असाध्य व्याधि से पीडित हो या उसका दिमाग बिगड़ा हुआ हो या वह अपराधी हो या वह इतना गरीब हो कि राज्य का आवश्यक कर न चुका सके तो उसे इग्लैंड में प्रवेश करने की इज़ाजत के लिये इमिग्रेशन अफसर इन्कार कर सकता है। अगर कोई विदेशी किसी काम की खोज में इग्लैंड जाना चाहे तो उसे श्रम सचिव ( Labor Minister ) की आज्ञा लेना पड़ती है। जो विदेशी इंगलैंड में रहते हैं, उनको पुलिस में अपना नाम दर्ज करवाना पड़ता है। होम सेक्रेटरी को यह अधिकार है कि वह किसी भी विदेशी को, जो किसी संगीन गुन्हा में सजा पा चुका हो, देश छोड़ देने की आज्ञा देसके। इन बातों को छोड़ कर इंगलैंड में विदेशियों को वे सब सुविधायें और अधिकार प्राप्त हैं; जो वहां के खास नागरिकों को हैं। वे वहाँ अपनी जायदाद खड़ी कर सकते हैं। ब्रिटिश जहाजों को छोड़ कर चाहे जो सम्पत्ति रख सकते हैं, जान माल की रक्षा का वे वैसा ही अधिकार रखते हैं, जैसा कि वहां के खास नागरिकों को है।

अमेरिका में वहां के भिन्न भिन्न प्रान्तों के नियमानुसार विदेशियों क जायदाद बनाने या रखने का अधिकार है। अधिकांश प्रान्त अपने नागरिकों की तरह विदेशियों को भी ज़मीन खरीदने और मकान बनवाने आदि की अनुमति देते हैं। कई प्रान्त वहां के बसे हुए विदेशियों और थोड़े समय के लिये आये हुए विदेशियों में अन्तर रखते हैं। वे इस दूसरी प्रकार के विदेशियों को वास्तविक जायदाद ( Real Estate) खड़ी करने की अनुमति नहीं देते। न्यूयार्क और वाशिंगटन के जिलों में वे विदेशी जिन्होंने वहां का नागरिक बनने की घोषणा करदी है, उन विदेशियों से जायदाद रखने के विशेष अधिकार भोगते हैं, जिन्होंने अभी तक ऐसी घोषणा नहीं की है। कोलंबिया के जिले में कोई विदेशी मनुष्य या विदेशी कम्पनी किसी प्रकार की ज़मीन का स्वामित्व प्राप्त नहीं कर सकते। अमेरिका के सयुक्त प्रदेश के विधान के अनुसार कोई भी विदेशी जिसने वहा का नागरिक बनने की घोषणा नहीं की है,वास्तविक रूप से कोई भी स्थायी जायदाद खड़ी नहीं कर सकता। हां, जिन देशों की अमेरिका के संयुक्त प्रदेश के साथ इस सम्बन्ध में कोई विशेष सन्धि है, वहां के नागरिकों को अमेरिका के संयुक्त प्रदेश में भूमि या जायदाद रखने के वैसे ही अधिकार दिये जा सकते हैं, जैसे कि वहां के नागरिकों को है। वहां की राष्ट्रीय सरकार को अपने देश के विधान के अनुसार यह अधिकार है कि वह अन्य देशों के साथ की गई सन्धियों को मान देकर अपने यहां बसे हुए उन देशों के नागरिकों पर से जायदाद रखने आदि के वे सब बन्धन हटा सकती है जिन्हें वहां के कानून ने विदेशियों पर डाल रखे हैं। इटली के दीवानी कानून (Civil Code) ने यह स्पष्ट रूप से घोषित किया है कि इटली में विदेशियों को वे सब मुल्की अधिकार (Civil Rights ) प्राप्त हैं, जो कि वहां के खास देशवासियों को हैं।*

प्रोफेसर मेली लिखते हैं, "आधुनिक अन्तर्राष्ट्रीय कानून इस धारणा के साथ आगे बढ़ता है कि विदेशियों को वे ही नागरिक अधिकार ( Civil Rights ) रहने चाहिये जो स्वदेशवासियों को होते हैं। आस्ट्रिया और फ्रान्स अपने यहां बसे हुए विदेशियों को उतने ही अधिकार देते हैं जितने कि उन लोगों के राष्ट्र फ्रांस वासियों को देते हैं। रुमानिया के सदृश कुछ देश ऐसे हैं, जहां विदेशियों को खास शहरों के अतिरिक्त, राज्य में अन्यत्र जमीन आदि रखने का बिलकुल अधिकार नहीं है। जर्मनी में यहूदियों को नागरिकता के साधारण अधिकार भी नहीं हैं। वे वहां से निकाले जा रहे हैं। अमेरिका के संयुक्त प्रदेश

* देखो International Commercial Civil Law translated by Kuhn, Sect 41. इस कानून में शायद मुसोलिनी के समय में कुछ परिवर्तन हुआ हो तो आश्चर्य नहीं है।

में जिन लोगों ने यहां के नागरिक बनने की घोषणा करदी है उन्हें न केवल राष्ट्रीय चुनाव में व्होट देने का अधिकार प्राप्त हो जाता है, पर वे, योग्य होने पर, यहां के शासन में भी पदाधिकारी हो सकते हैं।

विदेशियों को देश से निकाल देने के सम्बन्ध में राजनीतिज्ञों में मतभेद है। सुप्रख्यात जर्मन लेखक ब्लंशले जो राजनीति का संसारमान्य ग्रन्थकार है, किसी राज्य का यह अधिकार मानने से इन्कार करता है कि उसे ( State ) विदेशियों को अपने देश से बाहर निकाल देने का अधिकार है। हां, अत्यन्त कठिन परिस्थितियों में कोई राज्य ऐसा कर सकता है। जिन विदेशियों का निवास उक्त राज्य की सुख और शान्ति में बाधक हो उसे पूर्ण विचार के बाद देश निष्कास न करनेमें उक्त लेखक विरोध नहीं करता। अमेरिका के संयुक्त प्रदेश में युद्ध-काल को छोड़ कर किसी शासन-विधान से किसी विदेशी को बाहर निकालने में कानून सम्बन्धी कठिनाइयों का अनुभव करना पड़ता है। यहां के प्रेसीडेन्ट ही को यह अधिकार प्राप्त है कि वह किसी भी विदेशी को, जो राष्ट्र के लिये अहितकर सिद्ध हो ,अपने विशेष अधिकार से देश-निकाले का हुक्म दे सकता है।

अन्तर्राष्ट्रीय कानून के सुप्रसिद्ध पण्डित केल्वो ( Calvo ) का कथन है कि पूरी तौर से सोच विचार किये बिना विदेशियों को देशनिकाला न देना चाहिये। अगर किसी राष्ट्र की सरकार बिना किसी प्रबल कारण के मनमाने रूप से विदेशियों को अपने देश से निकालती है तो उस राष्ट्र की सरकार का, जिसके कि उक्त मनुष्य नागरिक हैं, यह कर्तव्य है कि वह इस कार्य के लिये सम्बन्धित सरकार से कैफियत तलब करे। अमेरिका के संयुक्त प्रदेश की सरकार ऐसा करती रही है। उसने हमेशा अपने नागरिकों पर होने वाली इस प्रकार की ज्यादतियों के लिये काफी जोर की आवाज उठाई है।

अन्तर्राष्ट्रीय कानून का संसार प्रसिद्ध विद्वान और लेखक हाल ( Hall ) ने अपने International Law नामक ग्रन्थ में इस बात पर बड़ा ज़ोर दिया है कि संगीन मामलों ही में विदेशियों को देश निष्कासन करना चाहिये। जो सरकार ऐसा करे उसके पास इस बात के दृढ़ प्रमाण होने चाहिये जिन से वह अपने कार्य को न्यायोचित सिद्ध कर सके। ( इसी सिलसिले में Citizenship और Naturalization शब्द देखिये )

Allegiance राजभक्ति; राजनिष्ठा।

Alliance मैत्री; मेल, सन्धि, करार।

Allies मित्रराष्ट्र; दोस्त राष्ट्र.

Allmende सार्वजनिक अधिकार की पद्धति विशेष; इस पद्धति में भूमि और सम्पत्ति पर सामूहिक अधिकार रहता है। हां, वैयक्तिक कुटुम्बों के लिये कुछ सम्पत्ति छोड़ दी जाती है। स्विटज़र्लैंड और दक्षिण जर्मनी के कुछ प्रान्तों में Allmende की पद्धतियां प्रचलित हैं।

Amana Community एक प्रकार का साम्यवादी समाज विशेष; ईसवी सन् १७१४ में पहले पहल एरेस ग्रूबर ( Eras Gruber ) नामक पुरुष ने इस समाज की स्थापना की थी। इसके बाद मेट्‌ज़ (Metz) नामक पादरी ने इसका नेतृत्व स्वीकार किया और उसने अमेरिका में इसकी स्थापना की। अमेरिका में इस समाज के सदस्य पहले पहल न्यूयार्क जिले के बफेलो नामक स्थान में बसे। उन्होंने ईसवी सन् १८४२ में अपने धर्मगुरु की आज्ञा से अपने सिद्धान्तों का प्रचार किया। अमेरिका के आठ गांवों में इस वक्त भी इस समाज के लोग बसे हुए हैं। यद्यपि वे धार्मिक लोग हैं, पर पूर्णरूप से साम्यवादी हैं।

Ambassador राजदूत; राजप्रतिनिधि; एलची; यह सबसे बड़ा राजदूत होता है जो एक राज्य के प्रतिनिधि रूप में दूसरे राज्य में रखा जाता है। दो राज्यों के बीच का राजकीय व्यवहार इसके मार्फ़त होता है।

Ambassadorial राजदूत सम्बन्धी।

Ambassadorship, Ambassage } ( १ ) राजदूत का पद; ( २ ) राजदूत का कार्य्य; व्यक्तियों या दल विशेष, जो राजदूत की तरह किसी मिशन पर भेजे गये हों।

Ambassador Extra-ordinary विशेष राजदूत, असाधारण राजदूत, वह विशेष राजदूत जो किसी विशेष अवसर पर किसी अन्य राष्ट्र को किसी महत्व-

पूर्ण मिशन के लिये भेजा जाता है। यह साधारण राजदूत से अलग होता है।

Ammunition युद्ध सामग्री; लड़ाई का सामान (गोला बारूद आदि)।

Amnesty राज-क्षमा; जब कोई सरकार राजद्रोह आदि के मामलों में सजा पाये हुए कैदियों को क्षमा प्रदान करती है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Amendment संशोधन; उपप्रस्ताव; तरमीम।

Amorphisme सामाजिक अराजक अवस्था; यह शब्द सुप्रसिद्ध अराजकतावादी बाकुनिन ने काम में लिया था।

Amphictyonic Council ग्रीक देश की प्राचीन राजसभा, जिसमें प्राचीन ग्रीस के प्रमुख बारह माण्डलिक राज्यों के प्रतिनिधि रहते थे।

Anarch अराजक; बलवाखोर; अंधेरगिर्दी करने वाला।

Anarchical अराजक सम्बन्धी; अंधेर; अव्यवस्थित; वैप्लविक।

Anarchist अराजक; अराजकवादी; राज्यसत्ता-विरोधी; विप्लवकारी।

Anarchism अराजकता; अराजकवाद; इस शब्द का मूल अर्थ 'अराज' या अशासन है। यह शब्द राजनीति के उस तत्वज्ञान (Political Philosophy) का निर्देश करता है, जिसका सिद्धान्त समाज को ऐसी साधारण और स्वाभाविक अवस्था में पहुँचाना है, जहाँ राज्य या किसी शासन तन्त्र की आवश्यकता न हो। यह सिद्धान्त सम्पूर्ण स्वाधीनता (Absolute liberty) और 'शासन संस्था' के विरोध पर निर्भर है। यह सामाजिक आदर्श (Social Ideal) को व्यक्तिवाद (Individualism) की सम्पूर्ण भित्ती पर खड़ा करना चाहता है। यह एक ऐसे "आदर्श समाज" की कल्पना करता है जिसके, सब सदस्य इतने संस्कृत (Enlightened), विवेकी और समानता तथा बंधुत्व के भावों से ओतप्रोत होंगे और जो परस्पर में इतने प्रेम और हेलमेल के साथ रहेंगे कि जिनके लिये किसी शासन-संस्था, राज्य, कानून, पुलिस और जेलखाने की आवश्यकता ही न रहेगी। वास्तव में यह एक ऐसा स्वप्न है जिसे मानवी प्रकृति से ऊपर रहने वाले मनुष्य ही देख सकते हैं।

अराजकवाद का दार्शनिक सिद्धान्त (Philosophical Doctrine) सबसे पहले सुप्रसिद्ध पाश्चात्य दार्शनिक पण्डित रूसो ने प्रतिपादित किया था, जिसने यह दिखलाया था कि मनुष्य जन्मतः या स्वभावतः शुद्ध और निर्मल होता है, पर शासन आदि के द्वारा उस पर जो बन्धन डाले जाते हैं, उनसे वह बुरा बन जाता है। उसमें कई तरह की बुराइयाँ घर कर लेती हैं। अगर मनुष्य सब प्रकार के बाहरी बंधनों से स्वतन्त्र रहे, वह अपने स्वतंत्र और बंधन-मुक्त आत्मा की आवाज मानता रहे, तो उसे किसी भी स्थिति में शासन, सरकार, कायदे कानून और पुलिस की ज़रूरत ही न होगी। वह वैसे ही अपने पड़ोसियों के साथ बड़े प्रेम और बन्धु भावना से रहने लगेगा। अराजकतावाद धर्म, कुटुम्ब प्रथा, जायदाद और शासन-संस्था का घोर विरोधी है। साम्यवादियों के नव-समाज निर्माण की कल्पना को भी वह अस्वीकार करता है। अराजकतावाद के सिद्धान्तों को सुप्रसिद्ध पाश्चात्य लेखक गोडविन ने अपने "Principles of Political Economy" में भली प्रकार प्रकट किये थे। पर Anarchy शब्द का सबसे पहले उपयोग प्रौधों (Proudhon) ने किया था।

आगे चलकर इस कल्पना का विकास बाकुनिन ने किया। इसी ने इस सिद्धान्त का प्रचार करने के लिये सङ्गठन बनाया और उसके द्वारा प्रचार किया। ईसवी सन् १८७२-७७ तक स्विट्जरलैंड में इसका विशेष प्रचार हुआ। इसके बाद घेन्ट (Ghent) मार्सेलिस (१८७९) और लियान्स (१७८०) की काँग्रेसों में इस सिद्धान्त का अधिक स्पष्टिकरण हुआ और इसके प्रचार की योजनाएं बनाई गई। फ्रान्स, मार्सेल्स आदि में स्थान स्थान पर अराजक समितियां कायम होगई और उनकी ओर से कुछ समाचारपत्र भी निकलने लगे। इनमें Revolution Social और Droit Social नामक पत्रों की मुख्यता से गणना की जाती है। इसके आगे चलकर ईसवी सन् १८८१ की १४ जुलाई को लंडन नगर में अराजकता वादियों की दूसरी कान्फ्रेन्स हुई, जिसमें इसके प्रचार की विस्तृत योजना बनाई गई। ईसवी सन् १८८२ में जेनेवा में अराजकवादियों की काँग्रेस हुई

जिसमें इस वाद के सिद्धान्तों का घोषणापत्र प्रकाशित किया गया।

अराजकतावाद आर्थिक और राजकीय दृष्टि से साम्यवाद का विरोधी है। यह भूमि और सम्पत्ति पर समाज का सामूहिक अधिकार चाहता है और इसमें किसी प्रकार के राज्य के हस्तक्षेप का विरोध करता है। अराजकतावाद अपने आदर्श रूप में हिंसा का समर्थन नहीं करता। यह शिक्षा, उपदेश आदि से अपने सिद्धान्तों का प्रचार करने का आदेश करता है। अराजकतावादियों में कुछ पुरुष ऐसे हुए हैं जिनका मानवता ( humanity ) के उच्च सिद्धान्तों में इतना अधिक विश्वास रहा है कि वे अपने सिद्धान्तों का प्रचार करने में तलवार की अपेक्षा उनकी (सिद्धान्तों की) पवित्रता के विकास को अधिक महत्व देते हैं।

Anglophobia आंग्ल-विद्वेष; इंगलैंडके प्रति द्वेष भावना।

Anti-federate संघ-शासन विरोधी; अमेरिका का वह राजकीय दल जो तत्वतः संघशासन के ख़िलाफ़ है।

Anti-semitism यहूदी-विरोधवाद; यहूदी-विद्वेष; वह विद्वेषपूर्ण आन्दोलन जो कई वर्षों से यहूदियों के ख़िलाफ़ चलता रहा है। उन्नीसवीं सदी में इसने अधिक जोर पकड़ा था। अब भी कई देशों में इसकी उग्रता सीमा से अधिक बढ़ रही है।

मध्ययुग में भी युरोप में इस विद्वेष के कारण यहूदियों पर बड़े बड़े अत्याचार किये गये। प्रकट रूप से इसका कारण यह बतलाया गया था कि इन्होंने महात्मा ईसा की मृत्यु में हिस्सा लिया था। पर यहूदी विद्वेष का असली कारण उनकी व्यापारिक और आर्थिक प्रभुता है। इन क्षेत्रों में इनकी बढ़ती हुई शक्ति ही इनके अधिकाधिक दुश्मन खड़े करने लगी। कई युरोपियन जातियों के हृदयों में यहूदी विद्वेष ने इतना दृढ़ स्थान कर लिया है कि वे इनके संबंध में न्याय और मानवता का विचार ही नहीं कर सकतीं।

यहूदी विद्वेष के आधुनिक आन्दोलन का जन्म पहले पहल जर्मनी और आस्ट्रिया में हुआ। इसका प्रधान कारण यहूदियों की अटूट वैभवशीलता और व्यापारिक शक्ति थी। सतरहवीं सदी में जर्मनी में राष्ट्रीयता की जो ज़ोरदार लहर चली थी उसमें यह आन्दोलन और भी भड़क उठा था। इसी समय जर्मनी में भारी आर्थिक संकट उपस्थित हुआ। इसने आग में घी की आहुति का काम किया। इसी समय एक अत्यन्त विद्वेषपूर्ण यहूदी विरोधी पुस्तिका प्रकाशित की गई। जनता पर इसका बड़ा ही जहरीला प्रभाव पड़ा और इसके परिणाम स्वरूप जर्मनी में यहूदी विद्वेष की आग चारों ओर धधक उठी। यहां के प्रधान मन्त्री बिस्मार्क तथा ट्रेस्के आदि ने इस आन्दोलन का समर्थन किया। स्थान स्थान पर यहूदी विरोधी सभाएं कायम की गईं। समाचार-पत्रों में इनके ख़िलाफ़ ज़हरीला प्रचार किया गया। इतना ही नहीं, स्थान स्थान पर यहूदी बहिष्कृत और अपमानित किये गये। सार्वजनिक स्कूलों और सरकारी नौकरियों से यहूदी निकाले गये।

ईसवी सन् १८८१ में यह आन्दोलन रूस में जा पहुंचा। यहां भी यहूदी विद्वेष की चिनगारी ज़ोर से भड़क उठी। यहां हजारों यहूदी मारे गये और उनके घर जलाये गये। ईसवी सन् १८८२ में रूस में यहूदी विरोधी कानून पास कर दिया गया।

इसके बाद यहूदियों के प्रति इस प्रकार के अत्याचार के ख़िलाफ़ युरोप में प्रतिक्रिया शुरू हुई। इनके प्रति जनता सहानुभूति दिखलाने लगी। इससे यहूदी विद्वेषक आन्दोलन में कुछ शिथिलता आगई। इतना होते हुए भी आस्ट्रिया हंगरी में यह आन्दोलन चलता रहा। उन्नीसवीं सदी में फ्रांसमें एक वैभवशाली रोमन केथॉलिक संघ बना जिसका उद्देश यहूदियों की आर्थिक ताक़त को तोड़ना था। ईसवी सन् १९०६ और १९१४ के बीच यहूदी विद्वेष आन्दोलन का ज़ोर कम पड़ गया। ईसवी सन् १९१७-२१ में फिर यह आन्दोलन शुरू हुआ। इस समय यह कहा जाने लगा कि रूस की क्रान्ति के मूल जनक यहूदी हैं।

ईसवी सन् १९३३ में जर्मनी में यह आन्दोलन बड़ी तीव्र गति से शुरू हुआ। जर्मनी की जातीय पवित्रता की रक्षा के नाम पर और जर्मनी को यहूदियों के आर्थिक पंजे से बचाने के लिये यहूदियों की दूकानों का बहिष्कार किया गया। इतना ही नहीं स्थान २ पर यहूदी अपमानित किये जाने लगे। बिना किसी दोष

के वे जर्मनी से निर्वासित किये जाने लगे। यहूदी डॉक्टर, अफसर, विद्वान, विज्ञानवेत्ता आदि को विवश होकर दूसरे देशों की शरण लेनी पड़ी। इनमें Einstein, Feuchtwanger सरीखे कुछ ऐसे महापुरुष थे जिन्होंने मानवी ज्ञान की वृद्धि में अपूर्व देनें दी थीं और जिनकी कीर्ति अन्तर्राष्ट्रीय थी। जर्मनीके २०,००० यहूदी फ्रांस में, ८००० हालेण्ड में और हजारों की संख्या में जेकोस्लेविया, पोलेण्ड, बेलजियम और दूसरे देशों में बसने के लिये विवश हुए। ग्रेट ब्रिटेन में भी १५०० यहूदियों ने शरण ली। कुछ लोगों का अनुमान है कि अपने देशकी बेकारी को कम करने के लिये ऐसा किया गया, जिससे कि यहूदी लोगों का व्यापार खास जर्मनोंके हाथ लग जाय और यहूदियों के घेरे हुए सरकारी पद वहीं के लोगों को मिल जाय। जर्मनी के इस कार्य का संसार के अनेक देशों में बड़ा विरोध हुआ।

यहां यह स्मरण रखना चाहिये कि साम्यवाद के प्रचार में यहूदियों का बड़ा हाथ रहा है। साम्यवाद के जनक कार्लमार्क्स यहूदी थे। यहूदियों में बड़े बड़े विज्ञानवेत्ता, कवि, ग्रन्थकार और राजनीतिज्ञ हो गये हैं।

Anti-Slavery Society दास-प्रथा-विरोधी समिति।

Anti-Vaccination टीका-विरोधी आन्दोलन; वह आन्दोलन जो इस बात का विरोध करता है कि माता पिताओं को अपने बच्चों को शीतला का टीका लगवाना लाज़मी है।

Arbiter सालिस; विचारक; पंच।

Arbitrament फैसला; निर्णय।

Arbitrary स्वेच्छाचारी; निरंकुश; जुल्मी।

Arbitrate पंच फैसला करना; मध्यस्थता करना; मध्यस्थ होकर निर्णय करना।

Arbitration पंचायत; पंच का काम या फैसला; मध्यस्थता; निर्णय; जब दो व्यक्ति अपने किसी झगड़े का तीसरे आदमी से फैसला करवाते हैं तो उनके इस कार्य को Arbitration कहते हैं।

Arbitration, International अन्तर्राष्ट्रीय पंचायत; राष्ट्रों के पारस्परिक या अन्तर्राष्ट्रीय झगड़ों का फैसला करने के लिये जो अन्तर्राष्ट्रीय पंचायत नियुक्त की जाती है उसके लिये यह वाक्यांश व्यवहृत होता है।

अन्तर्राष्ट्रीय पंचायत की यह प्रथा अत्यन्त प्राचीन है। प्राचीन ग्रीस और रोम में यह प्रथा प्रचलित थी। मध्ययुग में भी इससे कई बार काम लिया गया। उस वक्त ईसाइयों का धर्मगुरु पोप अक्सर राष्ट्रों के पारस्परिक झगड़े निपटाने के लिये नियुक्त किया जाता था। चौदहवीं सदी से इस प्रथा का ह्रास होना शुरू हुआ और अठारहवीं सदी में तो इसका नाम शेष मात्र रह गया। ईसवी सन् १७९४ में इङ्गलैण्ड और अमेरिका में जो सन्धि हुई उसका बहुत कुछ आधार अन्तर्राष्ट्रीय पंचायत थी। इन दोनों राष्ट्रों के पारस्परिक झगड़ों का उसी ने निर्णय किया था। तब से यूरोप और अमेरिका में इस प्रथा को उत्तेजन मिला। इसके बाद यूरोप के राष्ट्रों की कई सन्धियाँ अन्तर्राष्ट्रीय पंचायतों के निर्णय के आधार पर हुई। ईसवी सन् १८९९ में हेग में, यूरोप के राष्ट्रों की जो सुप्रसिद्ध कॉन्फरेन्स हुई, उसमें रूस की सूचना पर एक ऐसी अन्तर्राष्ट्रीय पंचायत का सङ्गठन हुआ, जो हेग कॉन्फरेन्स के नाम से मशहूर है। इसे अधिक विस्तृत अधिकार दिये गये। पर यह गत महायुद्ध को रोकने में असमर्थ हुई। इसके बाद ईसवी सन् १९१९ में गत महायुद्ध की समाप्ति पर "राष्ट्रसंघ" (League of Nations) की स्थापना हुई। आजकल यही राष्ट्र संघ राष्ट्रों की पंचायत का काम करता है।

Aristocracy श्रेष्ठ-जन सत्तात्मक शासन-प्रणाली; उच्च जन सत्तात्मक राज्य; शिष्ट-शासन; कुलीन सत्ताक राज्य-तन्त्र; अमीर सत्ता; शिष्ट समूह; अमीर उमरा।

जिस शासन प्रणालीमें थोड़े से श्रेष्ठ लोगों के हाथ में या किसी विशिष्ट उच्चवर्ग के हाथ में राज्यसत्ता रहती है, उसे अंग्रेजी में एरिस्टोक्रेसी (Aristocracy) कहते हैं। हिन्दी में इसे श्रेष्ठ या उच्चजन-सत्तात्मक राज्य कह सकते हैं। यह कई प्रकार की होती है। एक तो वह जिसमें राज्यसत्ता कुछ उच्च वंश के लोगों के हाथों में हो, दूसरी वह जिसमें कुछ धनवान लोगों के हाथ में राज्यसत्ता हो, तीसरी वह जिसमें सत्ता पण्डितों और विद्वानों के हाथ में हो। मतलब यह कि इस शासन प्रणाली में जनता के थोड़े से लोग ही राज्यसूत्र चलाते हैं।

राजनीतिशास्त्र के कितने ही पण्डितों का कहना है कि अगर इस शासन प्रणाली में वे ही लोग राज्य चक्र चलावें, जो योग्यता, विद्वत्ता और सद्गुणों में सर्वोत्तम श्रेणी के हों, तो इस शासन-प्रणाली का समर्थन बड़ी अच्छी तरह किया जा सकता है। प्राचीन ग्रीक लोगों की यही भावना थी कि राज्यसूत्र उन्हीं लोगों के हाथ में रहे, जो नैतिक और बौद्धिक दृष्टि से सर्वोपरि श्रेणी के हों। उन्होंने इस राज्य प्रणाली का नाम "सर्वोत्तम मनुष्यों का शासन" रखा था।

उच्च या अल्पजनसत्तात्मक राज्य के तत्वतः जो मूल आदर्श हैं, उन पर भी प्रकाश डालना आवश्यक है। यह शासन-प्रणाली गुण को महत्व देती है, संख्या को नहीं, अर्थात् थोड़े से गुणी मनुष्यों के शासन को यह जितना अभीष्ट समझती है, उतना जनता के महा विशाल समूह के शासन को नहीं समझती। यह झुंड के शासन ( Mob-rule ) को नापसन्द करती है। इसका सिद्धान्त है कि कुछ मनुष्य अन्य मनुष्यों की अपेक्षा शासन करने में अधिक क्षम रहते हैं। यह अनुभव और राजनीतिक प्रतिभा का अधिक आदर करती है। प्राचीन शासनप्रणाली को स्थिर रखना चाहती है। यह परम्परागत सत्ता में आकस्मिक क्रांति करने का विरोध करती है। पुराने रीतिरिवाजों और इतिहास पर हड़ताल फेरना यह पसन्द नहीं करती। उन संस्थाओं को जो दीर्घ समय से आदरणीय गिनी जा रही हैं, एकाएक नाश करना नहीं चाहती। यह राज तन्त्र ( Monarchy ) और प्रजातन्त्र ( Democracy ) के बीच की प्रणाली है, जो दोनों को सीमोल्लंघन करने से रोकती है। यह दोनों को उचित संयम में रखना चाहती है।

मांटेस्क के कथनानुसार यह एक नर्म राज्यपद्धति है, जो सद्गुण पर निर्भर करती है। इसमें पुश्तैनी जो शक्ति है, वह प्रजातन्त्र में नहीं है। यह अपने अधिकार और शक्ति का नादानी से उपयोग नहीं करती। यह बहुत संभल संभल कर आगे पैर रखती है। अगर इसमें प्रतिभाशाली और योग्य मनुष्यों का चुनाव होता रहे तो इसके खिलाफ़ कुछ भी नहीं कहा जा सकता। अगर लोकसमूह की दृष्टि से विचार न कर केवल सरकार के गुणों की दृष्टि से विचार किया जावे तो यह कहना पड़ेगा कि अशिक्षित और अज्ञानी लोकसमूह के शासन से इसमें अधिक शक्ति और योग्यता के तत्व हैं। जान स्टुअर्ट मिल का भी कथन है कि जो सरकारें अपनी खुली हुई मानसिक योग्यता और शक्ति ( Vigor ) के लिये सुप्रसिद्ध हुई हैं उनमें ज्यादातर श्रेष्ठजनसत्तात्मक सरकार ही है। हां, यह बात अवश्य है कि इस प्रणाली में वे ही लोग होने चाहिये जिन्होंने सार्वजनिक कार्य्य और सार्वजनिक जीवन ही को अपने जीवन का लक्ष्य बना रखा हो।

Armipotent अस्त्र शस्त्रों से सुसज्जित।

Armistice युद्ध-विरति; युद्ध-विश्रान्ति।

Asian एशियावासी।

Asiatic एशिया का; एशिया सम्बन्धी।

Assembly सभा; परिषद्; असेम्बली।

Assembly, Legislative धर्म-परिषद्; धारा सभा। काशी के सुप्रसिद्ध विद्वान, डा० भगवानदासजी ने Legislative Assembly के लिये धर्म-परिषद् शब्द व्यवहृत किया है।

Assembly, National फ्रान्स की प्रथम क्रान्तिकारक सभा, जिसकी बैठकें ईसवी सन् १७८९ से १७९१ तक होती रहीं।

Assent स्वीकृति; मंजूरी; सम्मति।

Royal Assent बादशाही मंजूरी, सम्राट की स्वीकृति; पार्लियामेन्ट में पास हुए बिल को बादशाह जो स्वीकृति देता है, उसके लिये यह वाक्यांश प्रयुक्त होता है।

Assentor समर्थक; मंजूरी देने वाला, वह मतदाता जो ग्रेटब्रिटेन की पार्लियामेन्ट के चुनाव में खड़े होनेवाले उम्मीदवार का समर्थन करता है।

Assess कर लगाना; कूतना।

Assessable कर लगाने योग्य।

Assessment करनिर्धारण; लगान; जमाबन्दी।

Assignation स्वत्वप्रदान।

Atrocious घोर; अतिवर्बरतापूर्ण; नृशंस।

Atrocity नृशंसता; दुष्टता।

Attache राजदूत का सहकारी।

Authority अधिकार; प्रभुत्व; हुकूमत; कई राजनीतिज्ञों

का कथन है कि मानवी सुख और समृद्धि और स्वातन्त्र्य की रक्षा के लिये हुकूमत की जरूरत है। संसार से जिस दिन अधिकार-सत्ता या हुकूमत उठ जायगी, उसीदिन अन्धेर मच जायगा, किसीका जान माल सुरक्षित न रहेगा सुप्रख्यात राजनीतिज्ञ Willoughby लिखता है—" जहां नियमन ( Restraint ) है, वहीं स्वतन्त्रता रह सकती है। सभ्य मनुष्य के लिये नियमित स्वतन्त्रता ही उत्तम है। अगर सब मनुष्यों को अपनी मर्जी पर स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय तो चारों ओर अराजकता और अन्धेर हो जायगा"। राजनीति के अत्यन्त प्रख्यात लेखक लॉक कहते हैं, "जहां कानून और हुकूमत नहीं है, वहां स्वतन्त्रता नहीं है।" लास्की महोदयने भी अपने 'Liberty in Modern State' नामक ग्रन्थ में इस बात को स्वीकार किया है कि मानवी स्वच्छन्दता पर कुछ बन्धन रखने से मानवी सुख की वृद्धि होती है। अधिकांश लेखकों ने अधिकार-तत्त्व को स्वीकार किया है। हां, इसका प्रयोग मनुष्य के मानसिक, आत्मिक, शारीरिक और भौतिक विकास के लिये होना चाहिये न कि उसकी आत्मा को कुचलने के लिये। उच्च और दिव्य आकांक्षाओं से युक्त हुकूमत मानव जाति को ऊँचा उठाने में सहायक होती है।

Authority, Derived प्राप्त अधिकार।

Authorities ( १ ) अधिकारीगण ( २ ) शब्दप्रमाण; शास्त्र प्रमाण; प्रमाण-पुरुष।

Autocracy स्वैरतन्त्र; अधिराज्य; स्वेच्छाचारी राज्य; वह शासनप्रणाली जिसमें किसी राजा या अधिकारी को मनमानी करने की स्वतन्त्रता हो।

Autocrat स्वेच्छाचारी शासक; जिस शासक के अधिकारों पर किसी प्रकार का नियमन न हो और जो मनमानी करने में स्वतन्त्र हो उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। *Autocrat of all the* Russias रूस का जार; रूस के सम्राटों के लिये यह वाक्यांश प्रयुक्त होता था।

Autocratrix स्वेच्छाचारिणी शासिका; यह शब्द रूस की सम्राज्ञी जारीना के लिये काम में लाया जाता था।

Autonomy स्वराज्य; आत्मशासन; स्वयंशासन।

Provincial Autonomy प्रान्तीय स्वराज्य।

Award पंच फैसला; निर्णय।

Communal Award साम्प्रदायिक निर्णय।

---

## B

Babouvism समानतावाद; साम्यवाद; वह सिद्धान्त जो यह निर्देश करता है कि सब मनुष्यों के समान अधिकार और कर्त्तव्य हैं। यह सिद्धान्त अमीर और गरीबों का भेद संसार से उठाना चाहता है।

Bailie स्कॉटलेण्ड का म्युनिसिपल अफसर जिसका दर्जा इंगलेण्ड के एल्डरमैन ( Alderman ) के बराबर होता है। ( २ ) स्कॉटलेण्ड का प्रधान मैजिस्ट्रेट।

Bailiff इस शब्द का मूल अर्थ "जिले में रहने वाला इंगलैण्ड के राजा का प्रतिनिधि" है। ( इसमें मेयर शेरिफ आदि भी सम्मिलित हैं ) । आज कल इसका अर्थ वह अधिकारी है जो शेरिफ के नीचे रहता है। ( ३ ) नाजिर; अमीन।

Balance of Power शक्ति-सामञ्जस्य; बल-साम्य; यह युरोप की राजनीति के उस सिद्धान्त का नाम है जो युरोप के किसी राष्ट्र को अति शक्तिशाली होने के विपक्ष में सङ्गठन करने का आदेश करता है। इस सिद्धान्त के अनुसार युरोप में गत सोलहवीं सदी से अबतक अनेक गुट बने। सम्राट् चार्ल्स पंचम के खिलाफ़ इसी सिद्धान्त पर इंगलैंड और फ्रांस का गुट बना था। स्पेन के सम्राट् फिलिप द्वितीय के खिलाफ फ्रान्स, इंगलैंड और हालेण्ड का गुट सङ्गठित हुआ था। इंगलैंड और युरोप की कुछ अन्य शक्तियों ने गुट बना कर फ्रांस के सम्राट लुई को शिकस्त दी थी। ईसवी सन् १८७० के बाद जर्मन साम्राज्य की बढ़ती हुई शक्ति को रोकने के लिये इस सिद्धान्त का उपयोग किया जाने लगा। इससे युरोप के राष्ट्र दो सशस्त्र दलों में विभक्त हो गये। उसी का परिणाम गत महायुद्ध हुआ। इस वक्त भी इसी शक्तिसामञ्जस्य के सिद्धान्त की भित्ति पर युरोप में भयङ्कर गुटबंदियां हो रही हैं।

Ballot निर्वाचन-पत्र; मत-गुटिका; चिट्ठी डाल कर गुप्त

रीति से मत देने की विधि। बौद्ध भारत में भी यह पद्धति प्रचलित थी। 'विनय' और 'महावग' आदि बौद्ध सूत्रों में इस पद्धति का वर्णन किया गया है। जिस प्रकार आजकल कागज के पत्रों के द्वारा गुप्त व्होट लिये जाते हैं, वैसे पहले शलाका द्वारा लिए जाते थे। एक चीनी ऐख से पता लगा है कि ये 'शलाकाएँ' काठ की बनी होती थीं। व्होट के लिये इन का उपयोग करने के पहले इन्हें रंग दिया जाता था। समस्त संघ के द्वारा एक व्यक्ति नियुक्त होता था जो इस प्रकार की शलाकाएँ संग्रह करके उनकी संख्या आदि बतलाता था। इसे शलाका ग्राहक कहते थे ( See 'Hindu Polity' by Dr. K. P Jaiswal )।

आधुनिक समय में इस प्रथा का आरम्भ इंगलेण्ड में ईसवी सन् १७१० में हुआ। उस समय चुनाव में इस प्रथा का उपयोग किया जाने लगा। ईसवी सन् १८७२ में ब्रिटिश पार्लियामेन्ट ने भी इस प्रथा को स्वीकार कर लिया। कुछ समय तक प्रयोग के रूप में यह प्रथा रखी गई, पर पीछे जाकर यह स्थायी कर दी गई। अब जब जब गुप्त रूप से चुनाव का अवसर आता है तब इसी का प्रयोग किया जाता है।

Bar ( १ ) इजलास; न्यायालय का वह स्थान जहाँ वकील अपने मुकद्दमे की बहस करते हैं ( २ ) बैरिस्टरों और वकीलों का समूह।

Bar Association वकीलों या बैरिस्टरों की समिति।

Bar of the House इंगलैंड के हाउस ऑफ लार्डस और हाउस आफ कामन्स का वह स्थान जो कटहरे के बाहर हो।

Bar, General Council of the बैरिस्टरों या वकीलों की साधारण परिषद्; बैरिस्टरों या वकीलों का प्रतिनिधि दल जो वकीलों के धन्धे की हितरक्षा के लिये नियुक्त होता है।

Baron विलायती सरदारों ( Lords ) की सब से छोटी पदवी।

Baronage उमरा; अभिजात दल, सम्राट् के बड़े सरदार।

Baroness बेरन की स्त्री।

Baronet सरदार; उमराव (यह पदवी पुश्तैनी होती है)।

Baronetcy बेरन का पद या उसकी जागीर; इंगलैंड के भूतपूर्व सम्राट् जेम्स प्रथम ने ईसवी सन् १६११ में पहले पहल इस उपाधि का आविष्कार किया था। जिन्हें यह उपाधि दी जाती है उनके नाम के पहले Sir और उनकी धर्मपत्नियों के नाम के पहले Lady शब्द लगाया जाता है।

Bath, the most Honourable Order of the यह उपाधि इंगलैंड के सम्राट् हेनरी द्वारा पहले पहल ईसवी सन् १३९९ में कायम हुई। इसके बाद सत्रहवीं सदी में इसका उपयोग बन्द हो गया। ईसवी सन् १७२५ में फिर से यह दी जाने लगी। ईसवी सन् १८१५ में इसमें कुछ सुधार हुए। इस समय इसके तीन रूप हैं। ( १ ) Knights Grant Cross ( G. C. B. ) Knights Commander ( K. C. B. ) और Companions ( C. B. )। ये उपाधियां सम्राट् के कुटुम्ब, राजा महाराजा और उच्च अफसर और सम्भ्रान्त जनों को ही दी जाती हैं।

Belligerent युद्ध-प्रवृत-राष्ट्र; युयुत्सु; युद्धरतराष्ट्र।

Bethel Community कम्युनिस्ट लोगों का उपनिवेश ( Settlement ) विशेष, जिसे ईसवी सन् १८४० में मिसोरी नामक स्थान में डाक्टर केल ( Keil ) के नेतृत्व में जर्मन किसानों ने स्थापित किया था। ईसवी सन् १८५५ में उन्हीं डाक्टर महोदय ने अरोरा नामक स्थान में एक दूसरा उपनिवेश कायम किया। ईसवी सन् १८७७ में उक्त डाक्टर साहब का देहान्त हो गया और ये साम्यवादी उपनिवेश भी उन्हीं के साथ विलीन हो गये।

Betterment सम्पत्ति सुधार; जायदाद का सुधार।

Bicameral System द्वयात्मक सभा-पद्धति; वह मत जो यह निर्देश करता है कि पार्लियामेन्ट की दो सभाएं ( Chambers ) होनी चाहिये। इंगलैंड की पार्लियामेन्ट इसी तत्व पर स्थापित है। वहां वह दो सभाओं में विभक्त है ( १ ) साधारण जन प्रतिनिधि सभा ( House of Commons ) ( २ ) सरदार सभा ( House of Lords ) भारत में भी लोक प्रतिनिधि सभा इसी तत्व पर स्थापित की गई है। पाश्चात्य राजनीतिज्ञों में कुछ तो इस पद्धति के विरोधी हैं और कुछ पक्षपाती हैं। सुप्रख्यात राजनीति शास्त्र वेत्ता जोन एडम्स ने अमेरिका के विधान

का समर्थन 'A defence of the constitution of America' नामक ग्रंथ में इस तत्व का बड़ी ही योग्यता के साथ समर्थन किया है। राजनीति-शास्त्र का प्रसिद्ध लेखक लेकी ने अपने 'Democracy and Liberty' नामक ग्रन्थ में लिखा है:—"संसार के शासनों ( Governments ) के सब रूपों में मुझे कहीं भी संभवतः इतना खराब रूप दूसरे स्थानों में न दिखलाई दिया, जहां सर्वसत्ता केवल एक ही प्रजाकीय सभा को देदी गई है। अनियमित सत्ता के कारण जो ज्यादतियां एक स्वेच्छाचारी शासक से होना सम्भव है, वे ही उक्त सभा से हो सकती हैं। इतना ही नहीं कभी कभी वह स्वेच्छाचारी शासक से भी अधिक गैर-जिम्मेदारी और विचार हीनता का व्यवहार कर सकती हैं"। इसलिये लेकी किसी भी राष्ट्र की राजसभा या व्यस्थापक सभा को दो सभाओं में विभाजन करने पर बड़ा जोर देता है। राजनीति-शास्त्र का दूसरा प्रख्यात् पण्डित जेम्स डब्ल्यु गार्नर अपने Political Science नामक ग्रंथ में दो सभा वाले तत्व के निम्न लिखित लाभ दिखलाता है:—

"लोक व्यवस्थापिका सभा कभी कभी सामयिक उत्तेजना और जोश में आकर जल्दबाजी में कुछ विचार-हीन कार्य कर बैठती है, ऐसे समय में दूसरी सभा ( Second Chamber ) उसके जल्दबाजी के काम को आगे नहीं बढ़ने देती। वह विचार-पूर्वक पहली सभा के कार्यों को नियन्त्रित करती है। दूसरी सभा की इस कार्यवाही के कारण किसी प्रस्ताव के अमल में आने में देर हो जाती है और इस बीच के समय में वातावरण में स्थिरता और शान्ति आने से फिर उस पर ठीक तरह से शान्त मस्तिष्क से विचार किया जाने लगता है। चान्सलर केन्ट ने भी इस पद्धति का जोरदार शब्दों में समर्थन किया है। जर्मनी के अत्यन्त प्रसिद्ध राजनीतिशास्त्र लेखक ब्लंशले ( Bluntschli ) ने इस 'द्वयात्मक सभा पद्धति' का समर्थन करते हुए लिखा है:—"चार आँखें दो आँखों से ज्यादा और अच्छा देख सकती हैं। यह बात उस समय तो और भी अच्छी तरह घटित होती है जब किसी विषय का कई दृष्टिबिन्दुओं से विचार करना पड़ता है।" सेंट गिरॉन्स अपने "La Separation Des Powvoirs" नामक ग्रन्थ में लिखते हैं:—"दो सभा वाला सिद्धान्त न केवल व्यवस्थापक मण्डल ( Legislature ) की उसके जल्दबाजी और आवेशपूर्ण कार्यों से रक्षा करता है वरन वह एक सभा के स्वेच्छाचारी व्यवहार से व्यक्ति की भी रक्षा करता है। दूसरी सभा (Second Chamber ) का अस्तित्व स्वाधीनता की गैरंटी का काम देता है और वह एक सर्व सत्ताधारी सभा की ज्याद-तियों से राष्ट्र को बचाता है। ब्राईस, जज स्टोरी आदि महानुभावों ने भी इस पद्धति का समर्थन किया है। जॉन स्टुअर्टमिल ने इस शर्त पर इस पद्धति का अनुमोदन किया है कि दूसरी सभा में वे लोग होने चाहिये जो राजनीति के पूर्ण अनुभवी, विद्वान् और सहृदय हों। वह लिखता है कि अगर एक सभा में वे लोग हों जो जनता के भावों को दर्शाने वाले हों तो दूसरी सभा में वे लोग होने चाहिये जो अपनी वैयक्तिक योग्यता, गम्भीर व्यावहारिक अनुभव और अपनी सेवाओं के द्वारा अपनी छाप जमा चुके हों। मिल के कथनानुसार ऐसे लोगों की दूसरी सभा पहली सभा की कार्यवाहियों को केवल संयमित ही न करेगी वरन् वह स्वतः एक जबर्दस्त चालक शक्ति हो जायगी। वह सभा मानवसमाज के स्वाभाविक नेताओं की सभा होगी और वह राष्ट्र को उन्नति और विकास की ओर ले जायगी। दूसरी सभा का सबसे अच्छा सङ्गठन तो उसी स्थिति में हो सकता है जब उसके सदस्य ऐसे सदाशय लोग हों जो वर्ग-स्वार्थ (Class interest) और वर्ग-पक्षपात ( Class prejudices ) से बचे हुए हों और जिनकी निगाह में सम्पूर्ण राष्ट्र या मानवजाति की कल्याण की कामना काम कर रही हो।

Bicamerist सभा द्वयवादी; द्वयात्मक सभा पद्धति का समर्थक।

Bicentenary द्विशत-वार्षिक; द्विशत वार्षिक उत्सव।

Bill कानून का मसविदा; जब तक किसी कानून का मसविदा व्यवस्थापिक सभा में विचारार्थ रहता है तब तक उसे Bill कहते हैं। उसके पास होजाने पर वह Act कहलाने लगता है।

Bimetallism द्विधातुवाद; सोने और चाँदी के सिक्के

चलाने की रीति ( इस शब्द को Dictionary of Economical Terms में देखिये )

Biological Analogy जब यह वाक्यांश राजनीति शास्त्र में काम आता है तब इसका मतलब उस तुलना से है जो जीव-शरीर की राज्यरूपी शरीर से की जाती है। जिस प्रकार जीव-शरीर(Animal Organism) विभिन्न अवयवों या कोषाणुओं ( cells ) से बना है और ये अवयव तथा कोषाणु एक दूसरे पर निर्भर हैं और शारीरिक स्वास्थ्य के लिये जिस प्रकार इन सबका अच्छी अवस्था में रहना आवश्यक है, ठीक वैसे ही राज्यरूपी शरीर भी उसके अवयव रूप व्यक्तियों से बना है जो एक दूसरे से उसी प्रकार संलग्न हैं, जिस प्रकार मनुष्य शरीर का एक अवयव दूसरे अवयव से संलग्न है। जीव-शरीर की तरह जब तक राज्य रूपी शरीर के अवयव रूप व्यक्तियों की स्थिति अच्छी रहेगी तब तक राज्य भी अच्छी हालत में रहेगा। ज्यों ही इनकी स्थिति बिगड़ी कि सारे राज्यरूपी शरीर की स्थिति बिगड़ जायगी। इस प्रकार जीव-शरीर और राज्य-शरीर की तुलना को Biological Analogy कहते हैं।

राजनीति का सुप्रसिद्ध दार्शनिक पण्डित रूसो ने मानवी शरीर और राज्य-शरीर का घनिष्टसादृश्य बतलाते हुए लिखा है कि सर्वोपरिसत्ता ( Sovereign power ) राज्य रूपी शरीर का सिर, कानून के और रीतिरिवाज उसका मस्तिष्क, व्यापार, खेती उसके मुख और पेट तथा खजाना उसका रक्त है। जिसे अगर वह सुचारू रूप से बुद्धिमानी पूर्वक व्यय करता रहे तो सारे राज्य-शरीर की स्थिति तन्दुरुस्त शरीर की तरह निरोग और हरीभरी रह सकती है। सुप्रख्यात् तत्ववेत्ता हर्बर्ट स्पेन्सर ने भी अपने Principles of Sociology नामक ग्रन्थ में जीव-शरीर की समाज-शरीर के साथ बड़ी ही सुंदर तुलना की है और उनमें अद्भुत सादृश्य दिखलाया है।

Biological method of Political Science राजनीतिशास्त्र की वह पद्धति जो राज्य का जीवशरीर के साथ सादृश्य दर्शाती है।

Birth Right जन्मसिद्ध अधिकार।

Bishop बड़ा पादरी, धर्माध्यक्ष।

Black Ball वोट देने में असम्मति सूचक काली गोली।

Blackleg वह मजदूर जो हड़ताली मजदूर के बदले पर काम करने के लिये रखा जाता है।

Black List काली सूचि; वह सूचि जिसमें सन्देहास्पद लोगों के नाम लिखे जाते हैं। यह शब्द साम्यवाद के साहित्य में भी काम आया है और वहाँ उसका मतलब उन मिल मालिकों की सूचि से है जो अपने कारखानों के मज़दूरों से अच्छा व्यवहार नहीं करते। इसके विपरीत यह शब्द उस सूचि के लिये भी व्यवहृत होता है जिसमें आन्दोलन करने वाले मजदूरों के नाम लिखे जाते हैं।

Blockade समुद्रीय घेरा; समुद्र की नाकाबंदी ( अभी थोड़े दिनों के पहले युरोप के कई राष्ट्रों ने मिल कर इटली की समुद्रीय नाकाबंदी की थी, जिससे इटली में बाहर से कोई सामान न जा सके )।

Blocking विरोध द्वारा बाधा डालना।

Blocking a Bill पार्लियामेन्ट में पेश होने वाले किसी कानूनी मसविदे ( Bill ) के विरोध में नोटिस देकर उस पर होने वाले वादानुवाद को रुकवा देना।

Blue Books पार्लियामेंट द्वारा प्रकाशित ग्रन्थ या पुस्तिकाएं। इनका रंग हरा होने से ये Blue Books कहलाती हैं। ईसवी सन् १६८१ से ब्रिटिश पार्लियामेन्ट अपनी पुस्तिकाएं, रिपोर्ट आदि प्रकाशित करने लगी हैं। फ्रान्स द्वारा प्रकाशित इस प्रकार की पुस्तिकाओं को Yellow Books कहते हैं, क्योंकि उनका रंग पीला होता है। इसी प्रकार जर्मनी और पोर्चुगाल की राजसभाओं द्वारा प्रकाशित पुस्तकों को White Books और इटली और स्पेन द्वारा प्रकाशित पुस्तिकाओं को क्रम से Green Books और Red Books कहते हैं।

Body-Politic राज्य–संस्था ( इसमें समाज, लीग, सेना, कानून आदि सबका समावेश होता है )।

Body Corporation सभा-मण्डल।

Body, Corporate नियमबद्ध संस्था, नियत संस्था।

Bolshevism श्रमजीवी अधिकारवाद, मज़दूरशाही। लेनिन ने अपने The State and Revolution नामक ग्रन्थ के ८४ पृष्ट में लिखा है कि "Bolshe-

vism" शब्द रूसी भाषा के 'Bolshivsto शब्द से निकला है, जिसका अर्थ मताधिक्य होता है। ईसवी सन् १९०३ में ब्रुसेल्स में रूस के साम्यवादियों की एक परिषद् हुई थी, जिसमें अन्तर्व्यवस्था सम्बन्धी मतभेदों के कारण कई पक्ष हो गये थे। उसमें लेनिन के पक्षपातियों की संख्या सब से अधिक थी। इसी से इस पक्ष को "बोलशेविक" संज्ञा दी गई, और वही नाम अभी तक प्रचलित है।

बोलेशेविज़्म कार्लमार्क्स के साम्यवाद का उग्र रूप है। बोल्शेविज़्म का जनक लेनिन खुद अपने आप को कार्लमार्क्स का अनुयायी मानता है। उसका कथन है—"मेरे मत में कुछ भी नवीनता नहीं मैं तो केवल मार्क्स के बताये पथ का पथिक हूँ। बहुत से अन्य साम्यवादी भी मार्क्स के अनुयायी होने का दावा करते हैं, लेकिन या तो वे मार्क्स के सिद्धान्तों को समझ ही न सके हैं, या जानबूझकर, स्वार्थवश, उसके सिद्धान्तों का मनमाना अर्थ लगाते हैं। अन्यथा मार्क्स के ग्रन्थों का निष्पक्षपात या सत्य जिज्ञासा से अध्ययन करनेवाले व्यक्ति का मत मुझ से भिन्न नहीं हो सकता।" लेनिन ने अपने 'रूस में धनियों की सत्ता का उत्कर्ष' ( The Development of Capitalism in Russia ) नामक ग्रन्थ में मार्क्स और ऐंजिल के अवतरण देकर अपने मत के कार्य्यक्रम का समर्थन किया है। बोलशेविक राज्य-पद्धति के मुख्य सिद्धान्त ये हैं:— ( १ ) पूँजीपतियों की सत्ता नष्ट कर मजदूरों की सरकार स्थापित करना; ( २ ) उत्पादन के तमाम साधनों ( जमीन कारखाने आदि ) पर से वैयक्तिक कब्जा उठाकर उन पर राष्ट्रीय स्वामित्व स्थापित करना; ( ३ ) समाज के किसी भी व्यक्ति को उसके श्रम के अनुसार उपभोग सामग्री प्राप्त होना; ( ४ ) पूँजीपतियों को और उनके सहायकों को मताधिकार से विहीन कर उनके भाषण, लेखन एवं आचरण स्वातंत्र्य पर नियन्त्रण लगाना आदि; ( ५ ) स्त्रियों को पुरुषों के बराबर अधिकार देना।

Bourgeoisie इस शब्द का वास्तविक अर्थ था— "दूकानदारी करने वाला मध्यम श्रेणी का व्यक्ति।" लेकिन अब उसका प्रयोग धनिकों अथवा उस श्रेणी के लोगों के लिये किया जाता है, जो पराये परिश्रम पर जीते हैं।

Bourough आत्मशासित नगर; वे आत्मशासित नगर या गांव जो अपने प्रतिनिधि पार्लियामेन्ट को भेजते हैं। उनका स्थानीय शासन नगर-सभा ( Town Councils ) के हाथ में रहता है।

Borstal system कम उम्र के अपराधियों को कैद करने की विधि।

B. School सुधार-विद्यालय।

Bounties उदारदान; वदान्यता; देश का शिल्प बढ़ाने के लिये दी हुई आर्थिक सहायता।

Boycott बहिष्कार करना; (n.) बहिष्कार। केप्टन बायकॉट के नाम से इस शब्द की उत्पत्ति हुई है। ईसवी सन् १८८१ में केप्टन बायकॉट का उनके पड़ौसियों सहित आयर्लैण्ड में बहिष्कार कर दिया गया था। उनके साथ सब प्रकार का सामाजिक और आर्थिक व्यवहार बन्द कर दिया गया था। तब से युरोप में बहिष्कार करने की पद्धति का प्रचार हुआ। भारतवर्ष में बंग-भंग के आन्दोलन से यह शब्द सुनाई देने लगा। इसके बाद सत्याग्रह-आन्दोलन से विदेशी कपड़ों के बहिष्कार के सम्बन्ध में इस शब्द का प्रयोग बहुत व्यापक रूप से होने लगा।

Boxer चीनी गुप्त समिति विशेष; ईसवी सन् १९०० में चीन से युरोपियनों को निकालने के लिये जो गुप्त समितियां सङ्गठित हुईं थीं, उनके लिये यह शब्द प्रयुक्त किया जाता था। इनके सदस्यों ने देशी ईसाइयों और युरोपियनों पर हमले किये तथा युरोपियनों को चीन से निकाल देने के लिये प्रबल आन्दोलन शुरू किया। आखिर चीन की सब युरोपियन शक्तियों ने मिल कर इस आन्दोलन को कुचल दिया।

Brief सार; मुकद्दमे का खुलासा; (v.) वकील बैरिस्टर नियुक्त करना।

Brute Force पशु-बल; पाशविक शक्ति; जब कोई राज्य या शासन-सत्ता मानवता के भावों को छोड़ कर अत्यन्त निर्दयता पूर्वक प्रजा का दमन करने लगती है, तब कहा जाता है कि वह पशु-बल(Brute force ) का उपयोग कर रही है।

Brethern of Social Life भ्रातृमण्डल; ईसवी सन्

१३०६ में यह ग्रूट ( Groote ) और बेडविन द्वारा स्थापित किया गया था। यह मण्डल प्राचीन ईसाई धर्म की समिति का अनुकरण करने का प्रयत्न करता था। इसका उद्देश यह था कि मण्डल के सदस्यों की सम्पत्ति या माल जायदाद को बराबर बाँट लिया जाय ।

Budget बजट; सालाना आय-व्यय का ब्यौरा ।

Bureau मण्डल ।

Búrgess आत्म शासित-नगर का अधिवासी; आत्म-शासित-नगर का प्रतिनिधि ।

Burgh स्काटलैण्ड का आत्म शासित नगर ।

Burgher नागरिक; नगर का प्रतिनिधि ।

Bundesrath जर्मन साम्राज्य के पार्लियामेण्ट का अपर हाउस ।

Bureaucracy अधिकारी-शासन; अधिकारी-चक्र; नियोगी शासन; अधिकारी मण्डल; आज कल इस शब्द के लिये 'नौकर शाही' शब्द प्रयुक्त होने लगा है।

शासन के सङ्गठन की दृष्टि से शासन-तन्त्र ( Governments ) दो भागों में विभाजित किया जा सकता है।

( १ ) अधिकारी शासन ( Bureaucratic Government ) और (२) लोक प्रतिनिधि शासन (Popular Government)। अधिकारी-शासन वह शासन तन्त्र है जिसके सञ्चालक या शासक ऐसे व्यक्ति रहते हैं जिन्होंने शासन-विज्ञान की व्यावहारिक और सैद्धान्तिक शिक्षा पाई है और जो उक्त शिक्षा पा लेने पर सरकारी नौकरियों में घुसते हैं। ये अपनी नौकरी का कार्य-काल समाप्त हो जाने पर पेन्शन प्राप्त कर नौकरी से अवसर ग्रहण कर लेते हैं। इन तालिमशुदा अधिकारियों में सैनिकों की तरह नियमपालकता का गुण अवश्य पाया जाता है। वे अपना काम वक्त पर करने की कोशिश करते हैं। पर जनता से इनका विशेष सरोकार नहीं रहता। ये अपने आप को एक विशिष्ट और जुदे वर्ग के समझते हैं। जनता के भावों को—उनके सुख दुःखों को—ये अच्छी तरह नहीं समझ सकते। ये जन-मतसे बहुत कम प्रभावित होते हैं। ऊपरी शानशौकत, रौबदौब और कागज़ी कार्य्यवाही में उनका अधिकतर समय जाता है। बर्क के शब्दों में ये शासन की ऊपरी बातों ही में लगे रहते हैं। जनता की आन्तरिक स्थिति को सुधारने की ओर उनका कम लक्ष्य रहता है।

जहां तक शासन के योग्यतम रीति से संचालन करने का सम्बन्ध है, यह शासन-तन्त्र कभी कभी लोक प्रतिनिधि शासन से भी आगे बढ़ जाता है। पर किसी शासन-तन्त्र का केवल मात्र उद्देश यही नहीं है कि उसका नित्य कर्म (Routine) भली प्रकार होता रहे। नागरिकों को शारीरिक, मानसिक और आर्थिक दृष्टि से योग्य बनाना; उनके जीवन के मान (Standard) को ऊँचा उठाना, उनमें मानवता और स्वदेश भक्ति के भावों का संचार करना; उनमें स्वाभिमान और नियम बद्धता के गुणों का विकास करना आदि बातों को सफलता पूर्वक सम्पादन करने में यह शासन-तन्त्र असमर्थ रहता है। इसमें और भी कई पुश्तैनी दोष हैं, जिनका वर्णन यहां स्थानाभाव के कारण नहीं किया जा सकता।

सुप्रख्यात् राजनीतिक दार्शनिक जानस्टुअर्ट मिल का कथन है कि वह बीमारी जिससे यह शासन-तन्त्र भग्न होता है उसका निर्जीव नित्य कर्म है। इस निर्जीव नित्य कर्म ( Routine ) में वे अपना जीवन और प्राण शक्ति खो देता है। यह एक ऐसा शासन-तन्त्र है जिसका जॉनस्टुअर्ट मिल के शब्दों में किसी भी राजनैतिक दार्शनिक ने समर्थन नहीं किया है।

By-Election उपनिर्वाचन ।

Bye-Law उपनियम ।

## C

Cabal साजिश; षड्यन्त्र; किसी साज़िश या षड्यन्त्र में शामिल होना। (Hist) इंगलैंड के सम्राट् चार्ल्स द्वितीय के समय स्थापित कमेटी विशेष, जो वैदेशिक विभाग का काम करती थी।

Cabinet मन्त्री-मण्डल; मन्त्री-परिषद; सचिव-मण्डल; प्रधान मण्डल; राजनीतिशास्त्र के सुप्रसिद्ध लेखक डायसी ( Dicey ) लिखता है—"इंगलैंड में समस्त राजकार्य्य राजा के नाम से होता है, पर वास्तव में वहां केबिनेट ही सब कुछ है।"

इस संस्था की उत्पत्ति इंगलैंड में हुई। वहां के सम्राट् को अपने शासन में सहायता देने के लिये एक सभा होती है, जिसे प्रिवी कौन्सिल ( Privy Council ) अर्थात् गुप्त सभा कहते हैं। यह एक पुरानी सभा का क्रमशः विकसित रूप है। इसी गुप्त सभा में से एक छोटी कमेटी मन्त्री-मण्डल का उदय हुआ। शासन सम्बन्धी अन्य संस्थाओं की तरह इंगलैंड की इस संस्था का भी क्रमशः विकास हुआ। चौदहवीं शताब्दी तक स्वयं बादशाह अपने मन्त्रियों को चुनता था। पर पीछे जाकर परिस्थिति बदल गई और सत्रहवीं सदी में तो यहां तक नौबत आ पहुँची कि प्रतिनिधि सभा के विरुद्ध काम करने पर मन्त्रियों के खिलाफ़ मुकद्दमे चलने लगे। ईसवी सन् १७१४ में हेनावर वंश का जॉर्ज प्रथम वहाँ का बादशाह बना। यह और इसका पुत्र जॉर्ज द्वितीय अंग्रेजी भाषा से अनभिज्ञ थे। इसलिये वे मन्त्री-मण्डल या किसी अन्य जगह विवाद में भाग नहीं ले सकते थे। इसलिये प्रधान-मन्त्री राज्य का सारा कार्य्य करने लगा। उसके अधिकार बहुत बढ़ गये। तृतीय जॉर्ज ने इन अधिकारों को फिर से अपने हाथ में लेने की कोशिश की, पर वह सफल न हो सका।

ईसवी सन् १७१४ में मि० वालपोल ( Walpole) ने सब से पहले मन्त्री-मण्डल का संगठन किया। उनके मन्त्री-मण्डल में सात से दस तक सदस्य रहे। आगे चलकर जैसे जैसे शासन का काम बढ़ता गया, वैसे वैसे उसके सदस्यों की संख्या भी बढ़ती गई और उन्नीसवीं शताब्दी के अन्त में तो उनकी संख्या बढ़कर बीस हो गई। महायुद्ध के समय इनकी संख्या कम करदी गई थी; क्योंकि इतनी बड़ी संख्या लड़ाई के सञ्चालन में बाधा रूप होती थी। इसलिये उसे घटा कर मन्त्री-मण्डल के सदस्यों की संख्या ५ कर दी गई। ईसवी सन् १९१९ में फिर से बीस सदस्यों का मन्त्री-मण्डल बनाया गया है। प्रत्येक मन्त्री को किसी राजनैतिक विभाग का काम सौंपा जाता है, जिसके लिये वह उत्तरदायी रहता है।

जब पार्लियामेन्ट का नया निर्वाचन होता है, या जब प्रधान-मन्त्री ( Prime Minister ) इस्तीफ़ा दे देता है, तो बादशाह प्रतिनिधि सभा के ऐसे सदस्य को प्रधान-मन्त्री बनाता है जो उक्त सभा के अधिकतम सदस्यों को अपनी नीति के पक्ष में रख सके। प्रधान-मन्त्री अन्य मन्त्रियों को चुनकर मन्त्री दल(Ministry) बनाता है। यहाँ मन्त्री-दल और मन्त्री-मण्डल का फर्क जान लेना आवश्यक है। मन्त्री दलको पार्लियामेन्ट का विश्वास खो देने पर अपना त्यागपत्र देना पड़ता है। पूरे मन्त्री-दल में पचास मेम्बर होते हैं और मन्त्री-मण्डल में केवल २१ मेम्बर होते हैं। सारा मन्त्री-दल एक साथ बैठकर काम नहीं करता, किन्तु मन्त्री-मण्डल सदा एक साथ बैठकर काम करता है।

मन्त्री-मण्डल सारे कार्य्यों के लिये पार्लियामेन्ट या प्रतिनिधि सभा के प्रति उत्तरदायी है। प्रधान-मन्त्री सरकार की नीति को निश्चित करता है और विविध भागों की देख-रेख करता है। मन्त्री-मण्डल के सदस्य प्रतिनिधि सभा के सदस्य होते हैं।

मन्त्री मण्डल की बैठक प्रति सप्ताह डाऊनिंग-स्ट्रीट नंबर १० में होती है। आवश्यकता पड़ने पर प्रधान के कमरे में भी यह बैठक हो जाती है।

केबिनेट की कार्य्यवाही बिलकुल गुप्त रखी जाती है। केबिनट आमतौर से साम्राज्य की साधारण नीति ( General Policy ) के सम्बन्ध में विचार करता है।

मन्त्री-मण्डल ( Cabinet ) की बैठक में प्रधान-मन्त्री सभापति रहता है। इस सभा में शासन नीति सम्बन्धी विचार होता है तथा यह निश्चय होता है कि सरकार की ओर से कौन कौन से कानूनी मसविदे ( Bills ) या प्रस्ताव पार्लियामेन्ट में उपस्थित किये

जाँय। प्रत्येक मन्त्री अपने-अपने विभाग का उत्तरदाता होता है। प्रत्येक विषय का बहुमत से निर्णय होता है। हाँ, प्रधान-मन्त्री तथा कुछ खास-खास मन्त्रियों के मत को अधिक महत्त्व दिया जाता है। यदि कोई मंत्री प्रधान-मन्त्री आदि के निर्णय से सन्तुष्ट न हो तो वह अपने पद से इस्तीफ़ा देने के लिये स्वतन्त्र है। पर जब तक वह अपने पद से अलग न हो जाय, तब तक उसका कर्त्तव्य है कि वह पार्लियामेन्ट में प्रधान-मन्त्री का साथ दे और उसका समर्थन करे।

ब्रिटिश सम्राट् शासन सम्बन्धी सब काम मन्त्री मण्डल के मन्तव्यों तथा प्रधान-मन्त्री के परामर्श के अनुसार करते हैं। इंग्लैंड के विधान के अनुसार वे चाहें तो ऐसा करने से इन्कार भी कर सकते हैं। ऐसी स्थिति में प्रधान-मन्त्री अपने पद से इस्तीफ़ा दे देता है। उसके साथ ही साथ मन्त्री मण्डल के अन्य सदस्यों को भी इस्तीफ़ा देना पड़ता है। फिर बादशाह को नये प्रधान मन्त्री और नये मन्त्री-दल ( Ministry ) का चुनाव करना पड़ता है। अगर फिर भी नये प्रधान-मन्त्री का मत पुराने प्रधान-मन्त्री के अनुसार ही हो तो बादशाह को अपनी इच्छा के विरुद्ध उसकी बात मान लेनी पड़ती है या पार्लियामेन्ट को भंग करना पड़ता है। बादशाह पार्लियामेन्ट को उसी दशा में भंग करते हैं जब कि उन्हें इस बात का विश्वास हो जाय कि नये चुनाव में जनता उनके निर्णय का समर्थन करेगी, पर इस प्रकार की बातें आजकल नहीं होतीं। सम्राट् मन्त्री-मण्डल के मन्तव्यों को स्वीकार कर लेते हैं।

मन्त्री-मण्डल या प्रधान-मण्डल की उत्पत्ति, जैसे कि हम ऊपर कह चुके हैं, इङ्गलैंड से हुई है। यहाँ से यह पद्धति हॉलेण्ड, फ्रान्स, बेलजियम, रूमानिया, स्वीडन, नॉर्वे, डेन्मार्क, और ब्रिटिश उपनिवेशों में प्रसारित हुई। एस्मिन महाशय अपने English Constitution नामक ग्रन्थ में लिखते हैं—"यह पद्धति आज प्रायः सारे संसार के सरकारों की मुख्य पद्धति हो गई है"। हाँ, जर्मनी में इस पद्धति की अधिक उन्नति नहीं हुई। स्विटज़रलैंण्ड में तो इसका पाया ही न जमने पाया। इसी प्रकार उत्तरी अमेरिका ने इसे नहीं अपनाया। इसका सबसे अधिक विकास ग्रेटब्रिटेन में हुआ।

Cadastral लगानी ज़मीन सम्बन्धी।

C. Survey लगान के लिये पैमाइश करना।

Ca, Canny यह स्कॉटिश भाषा का शब्द है और इसका अर्थ है "धीरे धीरे चलाना"। यह एक पद्धति है जिससे श्रमजीवी या मजदूर बिना हड़ताल किये केवल धीरे धीरे काम करके मील मालिकों को ज्यादा नफ़ा नहीं होने देते।

Canton स्विटजरलैण्ड के स्वशासित संघ; प्रान्त।

Capital पूँजी; मूलधन; जब अर्थ शास्त्र में इस शब्द का उपयोग होता है तब इसका अर्थ "वह सम्पत्ति है जो अधिक सम्पत्ति उत्पन्न करने के लिये लगाई जाती है"। जब यह शब्द साम्यवाद के साहित्य में आता है तब इसका अर्थ "वह पूँजी है जिसे पूँजीवादी मज़दूरों का परिश्रम हरण करने के लिये लगाते हैं। साम्यवाद के जनक कार्लमार्क्स के संसार प्रसिद्ध ग्रन्थ का नाम भी Capital है।

Capital Punishment मृत्यु-दण्ड; फाँसी की सज़ा; हत्या या खून करने के अपराध में अकसर *मृत्यु-दण्ड* की सजा दी जाती है। इसे उठा देने के लिये कई प्रयत्न हुए, पर अब भी संसार के अधिकांश देशों में यह प्रचलित है। हाँ, पोर्चुगाल (१८६७), इटली *(१८८८), नॉर्वे (१९०५) स्विटजलैण्ड (१८७४),* रूमानिया (१८६४) और हॉलेण्ड (१८७०) में मृत्यु दण्ड की प्रथा उठा दी गई है।

Capitalism पूँजीवाद; धनसत्तावाद; धनिकतन्त्र; सुप्रसिद्ध ग्रन्थकर्ता जॉनस्टुअर्ट मिल अपने "The Struggle for existance" नामक ग्रन्थ में पूँजीवाद की व्याख्या इस प्रकार करता है:—"पूँजीवाद वह प्रथा है जिसमें थोड़े से पूँजीपति, अपनी सम्पत्ति के बल पर, अधिकांश मज़दूरों के परिश्रम को हथिया लेते हैं। इस पद्धति में तो हजारों लाखों मजदूर अपना पसीना बहाकर काम करते हैं और सम्पत्ति उत्पन्न करते हैं, पर उसका अधिकांश फ़ायदा वे थोड़े से व्यक्ति उठाते हैं जिनके पास पूँजी का बल है और जो हाथ से किसी प्रकार का परिश्रम नहीं करते।"

Capitalist पूँजीवादी; पूँजीपति; धनिक।
Capitalist Regime पूंजीवादियों का कार्य्यकाल; कार्ल-मार्क्स के मतानुसार सोलहवीं सदी में इसकी उत्पत्ति हुई, जब कि बड़े बड़े पूँजी-पतियों ने छोटे छोटे गरीब किसानों के अधिकारों का हरण कर उन्हें नगरों में जाने के लिये बाध्य किया और उनकी जायदाद को खरीद लिया।
Capitation Tax मुण्ड-कर; प्रत्येक व्यक्ति पर लगाया जाने वाला कर।
Capitulate संधि की शर्तों से आत्म-समर्पण करना।
Cartel विरोधी व्यापारियों का समझौता; जब दो परस्पर विरोधी व्यापारी उत्पादन को सीमित करने के लिये या प्रतिस्पर्धा को कम करने के लिये कोई समझौता करते हैं, तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।
Casting Vote अतिरिक्त मत; विशेषमत; गुजराती कोषकार ने इसके लिये 'निर्णायक मत" शब्द का उपयोग किया है। जब सभा में दो विरोधी दलों के बराबर व्होट पड़ते हैं, तब सभापति अपने जिस विशेष व्होट (Casting Vote) से दो दलों में से एक दल को जीता देता है, उसी के लिये यह शब्द प्रयुक्त होता है।
Casus Belli युद्ध में जाने का कारण।
Catastrophism, Social साम्यवादियों का एक सिद्धान्त विशेष जिसमें आर्थिक और सामाजिक नव-युग प्रचलन के लिये हड़ताल आदि का समर्थन किया जाता है।
Caucus इस शब्द की उत्पत्ति अमेरिका से हुई है और इसका अर्थ "वह खानगी सभा है जिसे कोई राजकीय दल अपने दल विषयक राजकीय परामर्श करने के लिये करता है।"
Cause Celebre महत्त्वपूर्ण कानूनी मुकद्दमा।
Censor मुद्रणनियंता।
Censorship of the Press छापेखाने का नियन्त्रण; मुद्रण-नियन्त्रण।
Censure निन्दा।
Vote of Censure निन्दात्मक मत या प्रस्ताव।
Census मर्दुमशुमारी; जन-गणना।
Ceded Territories समर्पित देश।
Centinarian शतवार्षिक; शतवार्षिक उत्सव।
Centra केन्द्रवर्ती; मध्यवर्ती।
Central Government केन्द्रवर्ती सरकार; मध्यवर्ती सरकार; मुख्य सरकार; प्रधान सरकार। भारतीय शासन सम्बन्धी विषयों के दो भाग हैं (१) केन्द्रवर्ती सरकार और (२) प्रान्तीय सरकार। केन्द्रवर्ती सरकार वह है, जो सारे भारतवर्ष की शासन व्यवस्था के लिये जिम्मेदार समझी जाती है और जो निम्न लिखित विषयों का मुख्यतया नियन्त्रण करती है। (१) देश रक्षा, भारतीय सेना तथा हवाई जहाज आदि, (२) विदेश तथा विदेशियों से सम्बन्ध, (३) देशी राज्यों से सम्बन्ध, (४) राजनैतिक खर्च, (५) बड़े बन्दरगाह, (६) डाक, तार, टेलीफोन और बेतार के तार, (७) आयात निर्यात कर, नमक और अखिल भारतवर्ष के अन्य साधन (८) सिक्का, नोट आदि, (९) भारतवर्ष का सरकारी ऋण, (१०) पोस्ट आफिस, सेविंग बैंक, (११) भारतीय हिसाब परीक्षक विभाग, (१२) दीवानी और फौज़दारी कानून तथा उनके कार्य्य विधान, (१३) व्यापार बैंक और बीमा कम्पनियों का नियन्त्रण; (१४) तिजारती कम्पनियां और समितियां, (१५) अफीम आदि पदार्थों की पैदावार, खपत और निर्यात का नियन्त्रण (१६) कॉपी राईट (किताब आदि छापने का पूर्णाधिकार, (१७) ब्रिटिश भारत में आवागमन, (१८) केन्द्रिय पुलिस का संगठन, (१९) हथियार और युद्ध सामग्री का नियन्त्रण, (२०) मनुष्य गणना और आंकड़ा या स्टेटिसटिक्स, (२१) अखिल भारतवर्षीय नौकरियां, (२२) प्रान्तों की सीमा और (२३) मज़दूर सम्बन्धी नियन्त्रण।
Central Intelligence Bureau केन्द्रवर्ती समाचार विभाग; वह समाचार विभाग जिसका सम्बन्ध केन्द्र-वर्ती सरकार से है। यह विभाग रक्षित विभागों (Reserved Subjects) में से एक है।
Central Opinion केन्द्रीय मत; केन्द्रीय सरकार का मत।
Central Legislature मध्यवर्ती या केन्द्रीय धारा सभा।
Centralism केन्द्रीकरण नीति।
Centralization केन्द्रीकरण।

Centralize केन्द्रस्थ करना; केन्द्रीय शासन के अधीन करना या होना।

Centre केन्द्र; केन्द्रीय सरकार।

Responsibility at Centre केन्द्रीय सरकार का उत्तरदायित्व; मध्यवर्ती सरकार की जिम्मेदारी।

Cessation विराम; ठहराव; निवृत्ति।

C. of Hostilities युद्ध-विराम।

Chair अध्यक्ष; सभापति; नगराध्यक्ष का पद।

Chairman सभापति; अध्यक्ष।

Chamber सभागृह; जज बैरिस्टर के कमरे।

Chamber of Princes नरेंद्रमण्डल।

Chamberlain राजभवन का प्रबन्ध कर्ता; धनरक्षक।

Chancellor विश्व-विद्यालय का प्रधान; बड़ा राज कर्मचारी या कानूनी अफसर।

Chancellor of the Exchequer इंग्लैण्ड का अर्थ सचिव या दीवान-ए-खालिसा।

Chance Majority थोड़ा सा बहुमत।

Charge'dAffaires राजदूत; राजप्रतिनिधि।

Charlism एक प्रकार का उग्र राजनैतिक आन्दोलन जो ईसवी सन् १८२० में ब्रिटेन में उठाया गया था। इसमें ब्रिटिश मजदूरों के असंतोष का प्रदर्शन किया गया था।

Christian Socialism ईसाई साम्यवाद; वह साम्यवाद जो ईसाई धर्म के सिद्धान्तों के व्यावहारिक उपयोग से सामाजिक विषमता को दूर करना चाहता है। दूसरे शब्दों में अगर कहें तो इसका मतलब उस साम्यवाद से है जो ईसाई धर्म की बाईबल और महात्मा ईसा के धार्मिक सिद्धान्तों पर स्थापित किया गया है। ईसाई साम्यवादी आधुनिक वैज्ञानिक साम्यवाद के सिद्धान्तों के पक्ष में नहीं हैं। वे वर्ग-कलह (Class Warfare) और मजदूरों के अधिनायकत्व (Dictatorship) का समर्थन नहीं करते। उनके उद्देश्य अर्थशास्त्र में धार्मिक सिद्धान्तों को संयुक्त कर और आर्थिक प्रतिस्पर्धा के स्थान पर मानवी सहकारिता के तत्वों को प्राधान्य देकर साम्यवाद को धर्म-मय करने का है।

ईसाई साम्यवाद की उत्पत्ति ईसवी सन् १८४८ में इंगलैण्ड में हुई। चार्ल्स किंग्ज़ ले, फ्रेड्रिक डेनिसन मौरिस और उनके कुछ अन्य सहयोगियों ने ईसाई धर्म को नित्य प्रति के जीवन का धर्म बनाने के उद्देश से यह आन्दोलन शुरू किया था। इन लोगों का यह विश्वास था कि ईसाई धर्म में विश्वबंधुत्व, सार्वजनिक समता और सर्व प्रेम के कुछ ऐसे दिव्य तत्व मौजूद हैं कि जिनके आधार पर खड़ा किया गया साम्यवाद अन्य सब प्रकार की साम्यवादी पद्धतियों से श्रेष्ठ हो सकता है। उन्होंने यह भी प्रगट किया कि जब मनुष्य ईश्वरीय नियमों पर चलने लगेंगे, तब सब प्रकार की सामाजिक विषमताएं और बुराइयां अपने आप दूर हो जायगीं।

Charter सनद; अधिकार-पत्र।

Chartism इंग्लैण्ड के सन् १८३७-४८ ईसवी के सार्वजनिक शासनाधिकार के सिद्धान्त।

Chauvinism उत्कट देश प्रेम।

Citizen नागरिक; नगरनिवासी; शहरवासी।

जिन लोगों से राज्य रूपी शरीर बनता है, उनके दो विभाग किये जा सकते हैं, (१) नागरिक, (२) विदेशी। महात्मा अरस्तू (Aristotle) के कथनानुसार नागरिक वे हैं जिनका राज्य के शासन में हिस्सा है। महामति वेटल (Vattel) का कथन है कि नागरिक सभ्य समाज के वे सदस्य हैं जो कुछ कर्तव्यों द्वारा समाज से बद्ध हैं और जो राज्य की हुकूमत के पाबन्द हैं और राज्य शासन में जिनकी आवाज है। एक मुकदमे में अमेरिका की सुप्रीम कोर्ट ने नागरिकों की व्याख्या करते हुए लिखा था:—

"नागरिक वे हैं जो उस राज्य के सदस्य हैं, जिसमें वे रहते हैं। उन्हीं से राज्य सङ्गठित होता है। सर्वसाधारण के हित के लिये वैयक्तिक या सबों की सामुदायिक रक्षा के लिये वे राज्य के हिस्सेदार होते हुए उसकी हुकूमत के पाबन्द रहते हैं।"

नागरिक की आधुनिक कल्पना और भी अधिक व्यापक और विस्तृत हो गई है। अच्छा नागरिक केवल वही नहीं है जो किसी राज्य का सदस्य है और उसके कानूनों का पाबन्द है, वरन वास्तविक नागरिक वह है जो उस-राज्य का अपने आपको एक अंश विशेष सम-

सकता है, और जो सम्पूर्ण सिविल और राजकीय स्वत्वों को भोगता है।

Citizen of the World विश्व-नागरिक; उदार पुरुष।

Citizenship नागरिकता; नागरिकाधिकार।

नागरिकता प्राप्त करने के दो साधारण साधन हैं। एक जन्म ( Descent ) और दूसरा राज्य के द्वारा दी गयी नागरिकता की सनद। नागरिकता का राष्ट्रीयता से घनिष्ठ सम्बन्ध है। बिना राष्ट्रीयता के निश्चित हुए नागरिकता के हक़ प्राप्त नहीं हो सकते। अतएव यहां यह दर्शाना भी आवश्यक है कि राष्ट्रीयता (Nationality) किस प्रकार निश्चित की जाती है। इसके भिन्न-भिन्न स्थानों में भिन्न २ नियम हैं। कहीं तो रक्त-सम्बन्ध से राष्ट्रीयता निश्चित की जाती है और कहीं जन्मभूमि से, अर्थात् कहीं तो मनुष्य की राष्ट्रीयता उसके माता-पिता की या इन दोनों में से एक की राष्ट्रीयता से निश्चित की जाती है और कहीं केवल जन्मभूमि से निश्चित की जाती है। कहीं दोनों से की जाती है। यूरोप और एशिया के प्राचीन लोग माता-पिताओं के ही सम्बन्ध से मनुष्य की राष्ट्रीयता सिद्ध करते थे। रोम के क़ानून में भी यही बात है। हाल में भी अधिकांश देशों में माता पिता के ही सम्बन्ध से मनुष्य की राष्ट्रीयता निश्चित की जाती है। आस्ट्रिया देश का यह क़ानून है कि आस्ट्रिया के नागरिकों के लड़के चाहे वे कहीं पैदा हुए हों या रहते हों, अस्ट्रिया के नागरिक समझे जायँगे। फ्राँस देश में भी यह क़ानून है कि फ्रेंच पिता से जन्मा हुआ पुत्र चाहे वह अन्य देश में पैदा हुआ हो या रहता हो फ्राँस देश का नागरिक समझा जायगा। इटाली देश का क़ानून भी उन सब लोगों को इटाली के नागरिक समझता है, जिनके जन्म इटालियन पिता से हुए हों। इसी प्रकार का क़ानून यूरोप के बहुत से राज्यों में है। हिन्दुस्तान में भी प्रायः यही क़ानून है। कहीं कहीं जन्मभूमि से भी राष्ट्रीयता निश्चित की जाती है। इंग्लैण्ड और अमेरिका का संयुक्त प्रदेश अपने राज्य में विदेशी माता पिता से पैदा हुए लड़कों को अपने नागरिक मान लेते हैं और अंग्रेज़ या अमेरिकन माता-पिता के द्वारा विदेश में जन्मे हुए लड़कों को भी अपने नागरिक मानते हैं; अर्थात् एक दृष्टि से यहाँ दोनों नियम प्रचलित हैं। इनके दोनों हाथ लड्डू रहते हैं। इसके विपरीत फ्राँस केवल माता-पिता के ही सम्बन्ध को लेकर राष्ट्रीयता निश्चित कर लेता है। किसी भी देश में अगर कोई फ्रेंच माता पिता से जन्मा है तो वह फ्राँस देश का नागरिक हो जायगा। उसकी नागरिकता की हर जगह फ्राँस रक्षा करेगा। इसमें एक मज़ा है, वह यह है कि अगर फ्राँस देश के माता-पिता से अमेरिका या इङ्गलैंड में कोई बच्चा पैदा हो तो उसे फ्राँस देश के क़ानून के अनुसार फ्राँस की भी नागरिकता के अधिकार प्राप्त होंगे और अमेरिका तथा इङ्गलैंड देश के क़ानून के अनुसार अमेरिका तथा इङ्गलैंड की भी नागरिकता के हक प्राप्त हो जायँगे, अर्थात् इन्हें दुहरा लाभ प्राप्त होगा। इन्हें दुहरी राष्ट्रीयता प्राप्त हो जायगी।

आजकल के बड़े-बड़े राजनीतिज्ञ जन्मभूमि की अपेक्षा माता-पिताओं के ही सम्बन्ध से किसी मनुष्य की राष्ट्रीयता निश्चित करना अच्छा समझते हैं। उनका कहना है कि अगर केवल जन्मभूमि से ही राष्ट्रीयता निश्चित की जायगी तो इसमें बड़ी गड़बड़ हो जायगी। मान लीजिये कोई फ्राँस देश का निवासी सपत्नीक सफर करने निकला है। रास्ते में इङ्गलैंड आता है और वहाँ उसकी पत्नी के बच्चा हो जावे तो इङ्गलैंड के क़ानून के अनुसार वह इङ्गलैंड का नागरिक हो जायगा। पर इससे लाभ क्या हुआ? क्या बच्चे के दिल में इङ्गलैंड के प्रति वह प्रेम और अभिमान रहेगा जैसा कि फ्राँस के प्रति? इस प्रकार की कई बातों का ख़्याल कर आधुनिक राजनीतिज्ञ माता-पिताओं के ही सम्बन्ध से राष्ट्रीयता निश्चित करना अधिक न्यायसंगत और उचित समझते हैं। अमेरिका के संयुक्त-प्रान्त की सुप्रीम कोर्ट ने भी एक मामले में अपना मत प्रदर्शित करते हुए माता-पिता के ही सम्बन्ध से राष्ट्रीयता का निश्चित किया जाना अधिक उचित बतलाया था।

उपरोक्त दो बातों के सिवा और भी कुछ भेद हैं, जिससे पाश्चात्य देशों में नागरिकता के अधिकार प्राप्त किये जा सकते हैं। चाहे कोई मनुष्य किसी राज्य की सीमा में न जन्मा हो व उसका उस राज्य के नागरिक के यहाँ चाहे जन्म भी न हुआ हो, तहाँ भी वह उस राज्य की नागरिकता का दावा रख सकता है। नागरिक होने के कितने ही भेद हैं। उनमें देशीयकरण

( Naturalization ) मुख्य है। देशीयकरण शब्द हिन्दी में व्यवहृत नहीं होता है। अंग्रेजी में जिन भावों को प्रकट करने के लिये 'naturalization' शब्द व्यवहृत किया जाता है, उसके लिये हमने देशीयकरण व्यवहृत किया है। विदेशी मनुष्य को कई मुख्य शर्तें पूरी करने पर या पूरी करने का वादा करने पर सनद के द्वारा अपने राज्य की नागरिकता के हकों से मण्डित करना अर्थात् उसे अपने राज्य का सम्पूर्ण रूप से नागरिक बना लेना, इसका नाम देशीयकरण है। यह 'देशीयकरण' भी कई तरह से होता है। अगर किसी राज्य के नागरिक के यहाँ किसी अन्य राज्य का लड़का दत्तक चला जाता है तो उसका देशीयकरण हो जाता है; अर्थात् उसे उस राज्य की नागरिकता के हक़ प्राप्त हो जाते हैं। अगर किसी विदेशी राज्य की लड़की किसी अन्य राज्य के नागरिक से ब्याह दी जाती है तो वह अपने पति के देश की समझी जाने लगती है और उसे उस देश के नागरिकता के हक़ प्राप्त हो जाते हैं। किसी राज्य में जायदाद ख़रीद लेने पर भी ये हक़ प्राप्त हो जाते हैं। हमारे कुछ देशी राज्यों में ज्यों ही किसी ऐसे मनुष्य ने जो उन राज्यों की प्रजा नहीं, कुछ स्थावर जायदाद ( Immovable property ) ख़रीदी कि वह वहां की प्रजा समझी जाने लगती है।

यूरोप के भिन्न-भिन्न देशों में देशीयकरण के भिन्न-भिन्न नियम हैं। सन् १८६८ के पहले अमेरिका के संयुक्त-प्रान्त में केवल गोरों का ही देशीयकरण हो सकता था अर्थात् केवल स्वतन्त्र गोरे (Free white persons ) ही वहां की नागरिकता के हक़दार हो सकते थे। सन् १८७० में वहां एक क़ानून बना जिसके अनुसार यह हक अफ़्रिकनों तक विस्तृत कर दिया गया। हिन्दुस्तानियों को वहां साधारण क़ानून के मुताबिक देशीयकरण के हक़ प्राप्त नहीं है। हां, किसी विशेष क़ानून से यह हक़ उन्हें प्राप्त हो सकते हैं। चीनी भी अमेरिका के कांग्रेस के ऐक्ट के मुताबिक वहां के नागरिक नहीं बन सकते अर्थात् वहाँ के देशीयकरण के हक़ उन्हें प्राप्त नहीं हो सकते। हाँ, अगर किसी चीनी का जन्म अमेरिका में हो जाय तो वहाँ उसका देशीयकरण हो सकता है अर्थात् वह वहाँ का नागरिक बन सकता है। इसी प्रकार जापानी, बर्मी आदि भी देशीयकरण के हक़ से वंचित हैं, क्योंकि ये न तो गोरे हैं और न अफ़्रिकन वंश के हैं। इसी प्रकार विदेशी शत्रु, वेश्यापुत्र, सुसंगठित सरकार में अविश्वास करने वाले, अराजकवादी या अराजकवाद तथा पब्लिक अफ़सरों की हत्या करने के पक्षपाती, षड्यन्त्री आदि अनेक मनुष्यों का अमेरिका में देशीयकरण नहीं हो सकता, अर्थात् उन्हें नागरिकता के हक नहीं प्राप्त हो सकते। अमेरिका के संयुक्त प्रान्त में देशीयकरण के लिये उच्च श्रेणी के नैतिक चरित्र की आवश्यकता है। इसके साथ-साथ वहाँ के राज्य के सिद्धान्तों पर भी उसका विश्वास होना चाहिये। सन् १९०६ के नियमानुसार उसे साधारण रूप से अंग्रेज़ी लिखना-पढ़ना भी आना चाहिये। मेक्सिको में सजा पाये हुए चोरों का, गुलाम रखने वालों का, खूनी और डाकुओं का, तथा राज्यविद्रोहियों का देशीयकरण नहीं हो सकता। मेक्सिको में देशीयकरण के लिये यह आवश्यक है कि वह मनुष्य जिसे देशीयकरण के हक दिये जाँय किसी रोजगार धन्धे में या नौकरी में लगा हुआ हो। वह आवारा न हो। उसके पास उदर निर्वाह के काफ़ी साधन हों। पेरू में भी देशीयकरण के लिये इन बातों की आवश्यकता है। नारवे में देशीयकरण के लिये यह जमानत ली जाती है कि वह मनुष्य कोई अपराध न करेगा। पोर्चुगाल और स्वीडन में देशीयकरण के लिये मनुष्य को यह सबूत पेश करना पड़ता है कि उसके पास उदर निर्वाह के काफ़ी साधन मौजूद हैं। इसके अतिरिक्त स्वीडन अच्छे नैतिक चरित्र के लिये भी जामिन लेता है। जर्मनी के देशीयकरण के उम्मीदवार के लिये यह आवश्यक है कि वह इस बात का प्रमाण दे कि वह अपना और अपने कुटुम्ब तथा आश्रित जनों का भरण-पोषण अच्छी तरह कर सकता है।

अब यह देखना है कि भिन्न भिन्न राज्यों में देशीयकरण के लिये कितने समय तक वास करने की आवश्यकता है। पोर्चुगाल, अर्जेन्टाइन, स्विट्ज़रलैंड और मेक्सिको में देशीयकरण के लिये दो वर्ष के वास की आवश्यकता है। स्वीडन में इसके लिये तीन वर्ष की आवश्यकता है, पर अगर उम्मीदवार विज्ञान और कला कौशल का असाधारण विद्वान् हो या वह आविष्कारक हो तो उसके लिये यह अवधि कम हो सकती है।

इटली में देशीयकरण के लिये चार वर्ष के निवास की ज़रूरत है। पर सरकारी या फ़ौजी नौकरों के लिये वहां केवल चार ही वर्ष काफी है। अगर कोई विदेशी इटालियन स्त्री का पति है तो उसके लिये देशीयकरण के लिए तीन ही वर्ष का वास काफ़ी है। अमेरिका का संयुक्त प्रदेश, हंगरी, ग्रेटब्रिटेन, जापान, नीदरलैंड में इसके लिये पांच वर्ष का वास होना चाहिये।

यह तो हुई सर्व साधारण की बात। पर इस सम्बन्ध में कुछ विशिष्ट श्रेणी के मनुष्यों के लिये देशीयकरण के विशिष्ट नियम हैं। ग्रेटब्रिटन में जहां साधारण मनुष्य के लिये देशीयकारण के लिये पांच वर्ष के निवास की आवश्यकता है, वहां उस विदेशी मनुष्य के लिये, जो श्रीमान् सम्राट् की नौकरी में है, इतने समय की आवश्यकता नहीं है। अमेरिका के संयुक्त प्रान्त में उस विदेशी मनुष्य के लिये जो फौज में नौकर है देशीयकरण के वास्ते एक वर्ष का निवास ही बस है। फ्रांस में देशीयकरण के लिये वैसे दस वर्ष के निवास की आवश्यकता होती है, पर किसी आविष्कार करनेवाले को या उद्योग धन्धोंमें नया प्रकाश डालने वाले असाधारण प्रतिभाशाली विद्वान् के लिये एक ही वर्ष का निवास काफी समझा जाता है।

अब यह देखना है कि विदेशी का देशीयकरण हो जाने से उसे क्या लाभ हो सकते हैं। इससे बहुत लाभ हैं। इससे राज्य में किसी विदेशी को वेही हक़ प्राप्त हो जाते हैं जो उस राज्य के नागरिक माता-पिताओं से जन्मे हुए मनुष्य को होते हैं। ब्रिटिश देशीयकरण के कानून के मुताबिक वह विदेशी जिसका ब्रिटेन में देशीयकरण हुआ है अपने देश को छोड़ कर सर्वत्र ब्रिटिश नागरिक के हकों से मण्डित रहेगा। इस कानून में स्वदेश को छोड़ देने की बात इसलिये कही गयी है कि महायुद्ध के पहले रूस और टर्की में ऐसा कानून था कि इन दोनों राज्यों का अगर कोई प्रजाजन अपने सरकारों की बिना इजाज़त अन्यत्र अपना देशीयकरण करवा लेतोभी इन दोनों देशों में ( रूस और टर्की में ) वह अन्य राज्य का नागरिक न समझा जाकर इन्हीं देशों का नागरिक समझा जायगा। सन् १९०१ में इंग्लैंड में देशीयकरण जांच-कमिटी बैठी थी। उसने बड़े जोर से इस बात की सिफ़ारिश की थी कि जहां तक बने इंग्लैंड के माता-पिताओं से जन्मे हुए और देशीयकरण किये हुए ब्रिटिश प्रजाजनों में कोई भी अन्तर न माना जाय। ब्रिटिश माता-पिता से जन्मे हुए मनुष्य की तरह ब्रिटिश राज्य द्वारा देशीयकरण किया हुआ मनुष्य हर जगह ब्रिटिश नागरिक माना जाय। उसे सब जगह वे सब हक रहें जो खास ब्रिटिश प्रजाजन को रहते हैं।

अमेरिका के संयुक्त प्रान्त में वहां के खास नागरिक और देशीयकरण किये हुए नागरिक के हकों में थोड़ा सा अन्तर है। वह केवल यही है कि जहां वहां का प्रधान नागरिक प्रेसिडेन्ट और उसका सहायक बन सकता है वहाँ देशीय करण द्वारा बनाये हुए नागरिकको यह हक नहीं रहता। इस भेद को छोड़ कर दोनों को हर बात में समानाधिकार रहते हैं।

City पुर; नगर; शहर; बड़ा कस्बा जहां बड़ा गिरजा या शासन संस्था हो। City of the seven Hills रोम नगर।

City-state नगर-राज्य; वह राज्य जिसका क्षेत्रखास शहर और उसके आसपास की जमीन हो। इस प्रकार के राज्य प्राचीन ग्रीस में थे, जहां नगर निवासी ही अपना आन्तरिक प्रबन्ध करते थे।

Civics नगर व नागरिक सम्बन्धी।

Civics नागरिक शास्त्र; पौर धर्म; पौर शास्त्र; यह शब्द लेटिन भाषा के 'Civis' शब्द से निकला है जिसका अर्थ 'नागरिक' है। नागरिक शास्त्र नागरिकों का विज्ञान ( Science of citizens ) और सभ्यता का तत्वज्ञान ( Philosophy ) है। कुछ राजनैतिक लेखकों ने इसे सभ्यता का विज्ञान भी कहा है। प्रोफेसर पेट्रिक गिडीज ने इसे नगर-विज्ञान की संज्ञा दी है और इसे समाज-विज्ञान की एक शाखा बतलाया है। पर आजकल के अधिकांश विचारक पेट्रिक महोदय की उक्त व्याख्या से संतुष्ट नहीं हैं। वे इसे संकीर्ण व्याख्या समझते हैं। आधुनिक काल में यह शब्द अधिक व्यापक अर्थ में व्यवहृत होता है। इसमें राष्ट्रीय और मानवी सम्बन्धों या सेवा धर्मों का समावेश होने लगा है। आजकल निम्न लिखित विषय इसके अन्तर्गत समझे जाते हैं; ( १ ) मनुष्य या नागरिक और

उससे सम्बन्ध रखने वालों के पारस्परिक कर्तव्य और अधिकार, ( इसमें कुटुम्ब, दल, जाति, समाज और धर्म आदि के पारस्परिक सम्बन्ध और कर्तव्य आ जाते हैं)। ( २ ) मनुष्य और ईश्वर ( इसमें विश्वज्ञान, धर्म, और आत्मज्ञान आदि का समावेश होता है। ( ३ ) मनुष्य और उसके कार्य ( इसमें मनुष्य का व्यापार धन्धा, खेती, उद्योग, कलाकौशल, नौकरी आदि का समावेश होता है ) ( ४ ) मनुष्य और उसका भूतकाल, ( इसमें इतिहास, संस्कृति, परम्परा, मानवी संस्थाएं आदि समा जाते हैं ) (५) मनुष्य और उसका भविष्य ( इसमें विभिन्न मानवी आदर्शों और उनके विकास तथा समाज के भावी कार्यक्रम आदि का समावेश होता है)। इसी प्रकार इसमें मनुष्य की वर्तमान अवस्था पर भी प्रकाश डाला जाता है और मनुष्य की सामाजिक और आर्थिक अवस्थाओं की जांच कर उनके सुधारने की योजनाओं को तैयार करना भी इसके अन्तर्गत आजाता है।

कहने का मतलब यह है कि आजकल नागरिक शास्त्र का क्षेत्र अत्यन्त व्यापक और विस्तृत हो गया है और इसमें मानवी जीवन की विविध गति विधियों का समावेश हो जाता है। इतना ही नहीं यह शास्त्र उक्त गति विधियों को भूतकाल के अनुभव के प्रकाश में योग्य मार्ग में सञ्चालित करने का भी काम करता है।

Civil पौर, नागरिक, असैनिक, गैरफौजी।

Civilian मुल्की अफसर, गैरफौजी अफसर।

Civil Court दीवानी अदालत।

Civil Disobedience सविनय अवज्ञा, सिविल नाफर्मानी।

Civil Law रोमन लॉ

Civil List इंगलैंड में बादशाह को निज के खर्च के लिए दी जाने वाली रकम।

Civil Marriage कानूनी विवाह।
व्याख्या कानूनी कोष विस्तृत में देखिये।

Civil Service गैर फौजी सरकारी अफसर, मुल्की अफसर, वे अफसर जिनका सम्बन्ध फौजी और नौ विभाग से नहीं है और जो मुल्क का शासन करने के लिये नियुक्त किये जाते हैं।

Civil War घरेलू युद्ध, देश विग्रह, आन्तर विग्रह, प्रजा विग्रह, जब किसी देश के लोग आपस ही में युद्ध छेड़ देते हैं तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Civilization सभ्यता, जन-संस्कृति, सुधार।

Class War वर्गयुद्ध; मजदूर और पूंजीपतियों के बीच होने वाले कलह के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। जब यह शब्द साम्यवाद के साहित्य में प्रयुक्त होता है, तब इसका मतलब उस लड़ाई से है जो मजदूर संसार से पूंजीवाद ( Capitalism ) की सत्ता नष्ट करने के लिये करते हैं। 'वर्ग कलह" का सिद्धान्त साम्यवाद के जनक कार्ल मार्क्स ने निकाला था।

Classes, Social सामाजिक वर्ग, कार्ल मार्क्स के मतानुसार ( Capital, Vol II ) समाज में केवल दो वर्ग हैं। ( १ ) मजदूर और ( २ ) पूंजीपति।

Closure पार्लियामेन्ट की कार्यवाही की रोक; जब अध्यक्ष या सभापति अपने अधिकार और बहुमत से पार्लियामेन्ट की चलती हुई कार्यवाही को स्थगित कर देते हैं, तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Coalition दो राजकीय दलों का सम्मिश्रण।

Coalition Ministry सम्मिश्रित दल, गंगा जमनी दल, जब मन्त्री मण्डल दो या अधिक दलों के सदस्यों से सङ्गठित किया जाता है, तब उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है।

Cobdenism संरक्षण-नीति।

Codé संहिता, आईनसंग्रह, सांकेतिक शब्द, सांकेतिक शब्दों में बदलना, संकेत से बनाये गये कानून जो अब भी फ्रांस में चलते हैं।

Code Napolean नेपोलियन के संकेताक्षर।

Codify विधि बद्ध करना, नियमों को क्रमानुसार रखना।

Co-education सह शिक्षा पद्धति; वह शिक्षा पद्धति जिसमें लड़के और लड़कियां एक साथ पढ़ते हैं।

Coercion जबरदस्ती; जुल्म, बलपूर्वक शासन, दण्ड-शक्ति।

Coercive Measures उत्पीड़क उपाय।

Collectivism समुदायवाद, समूहवाद, वह समाज पद्धति जिसका उद्देश्य उत्पादन के साधनों पर वैयक्तिक अधिकार के बदले सामूहिक अधिकार को स्थापित करना है।

Collision सङ्घर्ष; टक्कर; मुठभेड़ ।
Collision of Interests स्वार्थ सङ्घर्ष ।
Colonial औपनिवेशिक; उपनिवेश सम्बन्धी ।
Colonial Conference औपनिवेशिक कान्फरेन्स ।
Colonies, Crown ब्रिटिश उपनिवेश ।
Colonies, Self-governing आत्म-शासित उपनिवेश; स्वशासित उपनिवेश; वे ब्रिटिश उपनिवेश जो अपना शासन आप करते हैं ।
Colonist उपनिवेश वासी; उपनिवेश बसाने वाला ।
Colonize उपनिवेश बसाना या उसमें बसना ।
Colonization उपनिवेश स्थापना; उपनिवेश वास ।
Colour Bar बेगोरी जातियों के लिये पैदा की हुई रुकावट ।
Colour, Rising Tide of Colour-बेगोरी जातियों का उठाव ।
Coloured People बेगोरी जातियां; चीन, हिन्दुस्थान अफ्रीका आदि देशों के लोगोंके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है ।
Commerce, Chamber of व्यापारी-मंडल ।
Commercial, Treaties व्यापारिक सन्धियां ।
Commander कमांडर ।
Commemoration स्मृति-उत्सव ।
Commissary प्रतिनिधि; सेना के रसद विभाग का अफसर ।
Commissariat सेना का रसद विभाग ।
Commission कमिशन; कार्यभार-प्राप्त सभा व व्यक्ति वर्ग ।
Commission of Enquiry जांच कमीशन ।
Committee कमेटी; समिति; सभा ।
Commodore युद्ध के जहाजों का अध्यक्ष ।
Common-wealth प्रजा-तन्त्र राज्य ।
Common-wealth of Nations राष्ट्रों का प्रजा-तन्त्र ।
Commune कम्यून ।
म्युनिसिपल जिला शासन; ईसवी सन् १८७०-१८७१ में फ्रेंच जर्मन युद्ध के समय साम्यवादी दलने इन स्वशासित संस्थाओं को स्थापित किया था । यद्यपि इनका अस्तित्व बहुत कम समयतक रहा पर तो भी साम्यवादियों की राज्यव्यवस्था की प्रयोग दृष्टि से वह बहुत महत्व की सिद्ध हुई । मार्क्स ने भी इसी दृष्टि से उसकी मीमांसा की है । कम्यून ने राज्य-शकट के प्रत्येक घटक को लोक नियुक्त और समान वेतन-भोगी बना दिया था ।
Communal award साम्प्रदायिक निर्णय; कौमी फैसला
Communal Socialism साम्यवाद का वह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि उत्पादन के साधनों पर राज्य का नहीं, वरन स्वशासित जिला शासन ( Commune ) का अधिकार रहना चाहिये । हां, रेल्वे आदि पर राज्य का अधिकार रहना चाहिये, कई लोकतन्त्रवादियों तक का यह मत है कि राष्ट्र को विभिन्न जिला-शासनों ( Communes ) में बांट देना चाहिये, जिससे सब लोग शासन कार्य्य में प्रत्यक्ष रूप से भाग ले सकें, और वे सामाजिक और आर्थिक समानता के आदर्शों के निकट पहुँच सकें ।
Communalism भारतवर्ष की राजनीति में इस शब्द का अर्थ "साम्प्रदायिकता" है । जबयह शब्द साम्यवाद के साहित्य में काम आता है, तब इसका अर्थ "जातिसत्तावाद" होता है । यह एक राजकीय पद्धति है जिसका उद्देश जातियों ( Communities ) ग्रामों तथा कस्बों के लिये स्वशासन संस्थाएं स्थापित करना है । रोम साम्राज्य के समय और मध्ययुग में युरोप में इस प्रकार की छोटी छोटी संस्थाएं थीं ।
Communalist जाति-सत्ता-वादी; समाज-सत्तावादी; वे साम्यवादी जो कम्यून के आधार पर आर्थिक संगठन करने के पक्ष में हैं । यह शब्द और भी विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है । (१) ईसवी सन् १८७१ में फ्रांस में जिन लोगों ने बलवा किया था, उनके लिये भी इसका उपयोग होता है । ( २ ) भारतवर्ष में जो लोग उदार राष्ट्रीय भावनाओं को त्याग कर साम्प्रदायिकता के कीचड़ में फँसे हुये हैं उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है ।
Communism समष्टिसत्तावाद; सामान्य स्वामित्व; इस शब्द का अर्थ भाषाशास्त्रकी दृष्टि से यद्यपि बोल्शेविज्म से भिन्न है, पर दर असल व्यवहार में ये दोनों एक ही हैं । यह साम्यवाद का वह सिद्धान्त है जिसका उद्देश न केवल उत्पादक द्रव्य (Productive property)

ही पर, वरन् खपत के माल (Goods of Consumption) पर भी समाज या समाजसत्तावादी सरकार का अधिकार करना है। इसमें सरकार या समाज द्वारा लोगों की वैयक्तिक आवश्यकताओं पर नियन्त्रण रहेगा। कम्यूनिज्म सम्पत्ति-विभाजन और सामाजिक अधिकारों में पूर्ण समानता स्थापित करना चाहता है। कम्यूनिज्म और साम्यवाद (Socialism) में जो फर्क है उसे समझ लेना आवश्यक है। कम्यूनिज्म साम्यवाद की तरह केवल उत्पादन के साधनों ही का राष्ट्रीयकरण (Socialization) करना नहीं चाहता, वरन् वह खपत के साधनों का भी नियन्त्रण करना चाहता है। वह साम्यवाद की अपेक्षा समानता के तत्त्व को अधिक व्यापक रूप में लागू करना चाहता है। कम्यूनिज्म सिखलाता है:—"हर एक को उसके कार्य्य के अनुपात से नहीं वरन उसकी आवश्यकताओं के अनुपात से द्रव्य मिलना चाहिये। वह सब मनुष्यों के जीवन में आर्थिक समानता स्थापित करना चाहता है। वह संसार से पूंजीवाद को मिटाकर मज़दूरों और ग़रीब आदमियों का शासन स्थापित करने का उद्देश रखता है।"

Compact Theory इकरार-सिद्धान्त।

राज्य की उत्पत्ति के सम्बन्ध में जिस सिद्धान्त ने गत दो सौ वर्षों से यूरोप और अमेरिका के विद्वानों का ध्यान खींच रखा है, वह इकरार-सिद्धान्त (The Compact theory) है। हमारे महाभारत में भी इस सिद्धान्त का दिग्दर्शन है। श्रीयुक्त चिन्तामणराव वैद्य "हिन्दी महाभारत मीमांसा" में लिखते हैं:—

"राजसत्ता की मूल उत्पत्ति कैसे हुई और उस सत्ता के साथ ही साथ न्यायानुसार राज्य करने की जवाबदेही राजा लोगों पर कैसे आ पड़ी? इन प्रश्नों के सम्बन्ध में एक और सिद्धान्त महाभारत में पाया जाता है। इस सिद्धान्त में यह कल्पना की गयी है कि राजा और प्रजा के बीच इकरार हुआ था। पाश्चात्य देशों में हाब्स आदि राजकीय तत्त्ववेत्ताओं ने यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया है कि आरम्भ में राजा और प्रजा के बीच इकरार होता है। इस बात पर ध्यान रहे कि हज़ारों वर्ष पहले भारतीय आर्य्यों ने यही सिद्धान्त प्रतिपादित किया था। शांतिपर्व के ६७ वें अध्याय में यह वर्णन है कि पहले राजा के न रहने से बली निर्बल को जल की मछलियों की नाईं खाने लगे, तब सब लोगों ने मिलकर नियम किया कि "जो कोई किसी से कटु भाषण करेगा, उसे मारेगा या किसी की स्त्री अथवा द्रव्य का हरण करेगा, उसे हम त्याग देंगे।" यह नियम सब लोगों के लिये एक सा था, परन्तु जब इसका परिपालन नहीं हुआ तब सारी प्रजा ब्रह्मा के पास गयी और कहने लगी कि हमारा प्रतिपालन करने वाला कोई अधिपति हमें दो, तब ब्रह्मा ने मनु को आज्ञा दी। उस समय मनु ने कहा—"मैं पाप-कर्म से डरता हूँ। असन्मार्ग से चलने वाले मनुष्यों पर राज्य करना पाप है।" तब लोगों ने कहा—"राष्ट्र में जो पाप होगा, वह कर्त्ता को लगेगा। तू मत डर। तुझे हम पशुओं का पचासवाँ हिस्सा और अनाज का दशमांश देंगे। शस्त्र अस्त्र और वाहन लेकर हमारे मुखिया लोग तेरे साथ रहेंगे। तू सुख और आनन्द से राज्य कर, हम अपने धर्माचरण का चौथा हिस्सा भी तुझे देंगे।" इसको स्वीकार कर मनु राज्य करने लगे। अधर्मी और शत्रु को दण्ड देकर धर्म के समान उसने राज्य किया। इस कथा में इकरार सम्बन्धी यह कल्पना की गई है कि राजा धर्म के अनुसार प्रजा पर राज्य करे तथा पापियों को दण्ड दे और प्रजा उसे कर (लगान) दे। मुख्यतः ज़मीन की पैदावार का दशांश और पशु तथा व्यापार आदि का पचासवाँ हिस्सा दे, यह मान लेने में कोई हर्ज नहीं कि प्राचीन काल में भारत के राजा और प्रजा दोनों इस प्रतिज्ञा के अनुसार चलते थे और राजा लोग इससे अधिक कर नहीं लेते थे।"

उपरोक्त अवतरण से हिन्दू-शास्त्रों के अनुसार राजा और प्रजा में इकरार की क्या कल्पना है, इस का ज्ञान पाठकों को हो गया होगा। अब पाश्चात्य लेखकों की दृष्टि से भी इस विषय पर कुछ प्रकाश डालना आवश्यक है।

महाभारत की तरह कई पाश्चात्य विद्वानों और राजनीतिज्ञ महानुभावों ने यही प्रतिपादन किया है कि प्रजा और राजा के इकरार ही से राज्यसंस्था की उत्पत्ति हुई। प्रजा ने राजाओं को कर और अन्य प्रकार की सहायता देना तथा राजा की हुकूमत मानना स्वी-

कार किया, और इसके बदले में राजा ने प्रजा की रक्षा का इकरार किया।

आधुनिक पाश्चात्य लेखकों में जिन्होंने इकरार-सिद्धान्त के विषय पर कुछ लिखा है, सबसे पहला लेखक रिचार्ड हूकर ( Richard Hooker ) है। यह इंग्लैंड का पादरी था। इसने सन् १५९४ में "Ecclesiastical Policy" नामक ग्रन्थ लिखा। उसमें इसने पोपों के धार्मिक अधिकारों की रक्षा करते हुए इकरार-सिद्धान्त का समर्थन किया है। इस समय इङ्गलैंड के लोगों की मनोवृत्ति कुछ ऐसी होने लगी थी कि वे इस प्रकार का कोई सिद्धान्त बड़ी उत्सुकता से ग्रहण कर सकते थे, जिसमें यह प्रतिपादित किया गया हो कि राजा के अधिकार प्रजा की सम्मति पर निर्भर करते हैं, और राज्यसंस्था की उत्पत्ति प्रजा ही के द्वारा हुई है। लोगों ने इस सिद्धान्त को उत्सुकता से स्वीकार किया, इसके बाद और भी कितने ही बड़े बड़े पाश्चात्य राजनीतिक लेखकों ने इस विषय पर लेखनी उठायी। सुप्रसिद्ध पाश्चात्य लेखक ग्रोटियस Grotiusने अपने विख्यात ग्रन्थ "Law of War and Peace" में, मिल्टन ने अपने "Tenure of kings and Magistrate" में, फ्यूकेन डार्फ ने अपने "Law of Nature and of Nations" में, स्पाइन्शा ने अपने "Tractatus Politics" में और इन सबसे विशेष थामस हाब्स ने अपने "Leviathan" में इस इकरार-सिद्धान्त की बड़े जोर से पुष्टि की है। इसी समय सुप्रसिद्ध राजनीतिक लेखक लाक हुए जिन्होंने "Treatises of Government" नामक अपने ग्रंथ में इस सिद्धान्त की विवेचनात्मक पुष्टि की है। आपके एक सदी बाद सुप्रसिद्ध पाश्चात्य तत्वज्ञ रूसो हुए, जिन्होंने अपने "Le Contrat Social" ग्रंथ में विशेष तौर से इसी सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है। आपने इस ग्रंथ के द्वारा इस सिद्धान्त को अत्यन्त लोकप्रिय कर दिया।

अमेरिका में भी वहाँ की राज्यक्रान्ति के समय यह सिद्धान्त लोगों के हृदय पर जोरदार अधिकार जमाये हुए था। अमेरिका में जिस समय राज्यक्रान्ति हुई, उस समय अधिकांश लोगों का यही ख्याल था कि "इकरार ही अधिकार की मूलभित्ति है। लोगों की सम्मति ही से राज्यसंस्था अस्तित्व में आयी है। किसी सरकार को यह हक़ नहीं है कि वह उन लोगों से जबरदस्ती अपनी हुकूमत मनवावे जिसकी स्थापना में उनकी सम्मति नहीं है।" इस प्रकार के ख्याल क्रांति के समय अमेरिका में फैले हुए थे। अगर यह कहा जाय तो अतिशयोक्ति नहीं होगी कि उस समय ये बातें धार्मिक सिद्धान्तों की तरह मानी जा रही थीं।

सोलहवीं और सत्रहवीं सदी में इस सिद्धान्त का प्रभाव बहुत अधिक बढ़ा हुआ दीखता है। यहाँ तक कि इंगलैंड की रानी मेरी को यह स्वीकार करना पड़ा था कि "राज्यशक्ति और कुछ नहीं, केवल लोग और राजा के बीच का इकरार है।" इसी बात को—इसी सिद्धान्त को—जार्ज बुचानन ने अपनी पुस्तक "Rights of Kings among Scots" में बड़ी प्रबलता से पुष्ट किया है। आगे चलकर और भी कितने ही महान् लेखकों ने इस सिद्धान्त का समर्थन करते हुए राज्यशक्ति की स्थिति इकरार के इसी सिद्धान्त पर मानी है।

जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं सोलहवीं, सत्रहवीं सदी में इकरार-सिद्धान्त खूब लोकप्रिय हुआ। अठारहवीं सदी में भी इसकी खूब बोलबाला हुई। इन तीनों सदियों में विख्यात २ विद्वानों ने इस पर क़लम उठायी। जनता की तो बात ही क्या, पर खुद राजाओं तक पर इस सिद्धान्त का प्रभाव पड़ा। पर उन्नीसवीं सदी का प्रभावशाली राजनीतिक मत इसके अनुकूल नहीं रहा। ल्यूडविग ( Ludwig ), जेरमी वेन्थाम, सर हेनरी मेन; थामस हील ग्रीन; एडमण्ड बर्क, प्रो० ब्लन्शले, सर फ्रेडरिक पॉलाक, प्रो० रिची (Ritchie) आदि ने इस इकरार-सिद्धान्त का खण्डन किया। उन्होंने इसकी निस्सारता दिखलाने का प्रयत्न किया। वेन्थाम ने तो लिखा है कि यह सिद्धान्त बिलकुल भित्तिहीन है। इसे कोई आधार नहीं अतएव इस पर व्यर्थ की सिरखपी करना फ़िजूल है। सर हेनरी मेन ने लिखा है—राज्य की उत्पत्ति के सम्बन्ध का यह इकरार-सिद्धान्त व्यर्थ और निकम्मा है। इसी प्रकार अन्य महशयों ने भी इसकी कड़ी समालोचना की है।

इन समालोचकों ने इस सिद्धान्त के खिलाफ़ कुछ दलीलें देकर इसकी निस्सारता प्रकट करने का

प्रयत्न किया है। इसमें से कितनों ही का कथन है कि यह सिद्धान्त इतिहास के अनुकूल नहीं। इतिहास में एक भी ऐसा उदाहरण नहीं मिलता जिसमें यह बात हो कि अमुक-अमुक राजा और प्रजा में अमुक-अमुक इकरार हुआ है, और इसी इकरार पर राज्यसंस्था की उत्पत्ति हुई है। सुप्रसिद्ध आंग्लइतिहासज्ञ ग्रीन, महोदय का कथन है कि ऐतिहासिक दृष्टि से देखा जावे तो यह सिद्धान्त केवल कपोल कल्पना (Fiction) है। दूसरी बात यह कही जाती है कि यह सिद्धान्त बुद्धि में भी बराबर नहीं जमता क्योंकि जब मनुष्य बिलकुल निसर्ग अवस्था में था, क्या उस समय उसके दिमाग में इस प्रकार के इकरार की कल्पना आ सकती थी। इस प्रकार के कुछ और भी कारणों को लेकर कितने ही पाश्चात्य लेखकों ने इस इकरार सिद्धान्त (Compact Theory) की कड़ी समालोचना की है।

Compensation, Workman's, मज़दूरों का हर्जाना।

Competition प्रतिस्पर्धा।

Composite इस शब्द का प्रयोग प्रसिद्ध साम्यवादी Fourier ने किया है और इसका मतलब "वह अन्ध उत्साह है जिसमें तर्कना और बुद्धि का बहुत कम अंश है और जो केवल आत्मा ही से प्रेरित है।

Comptrollor नियन्त्रक; वह अफसर जिसका काम इस बात का निरीक्षण करना है कि पार्लियामेन्ट से मंजूर रकम उन्हीं कामों के लिये ठीक ठीक काम में लाई गई है या नहीं जिनके लिये वह मंजूर हुई थी।

House Hold Comptroller, गृह नियन्त्रक; गृह निरीक्षक।

Concession रिआयत; विशेष सुभीताएँ।

Confederation राज्य संघ; राज्य मण्डल।

Confederacy संधि-सूत्र में आबद्ध राज्यादि।

Conference सभा; परिषद्

Political Conference राजनैतिक परिषद्।

Social Conference सामाजिक परिषद्।

Economical Conference आर्थिक परिषद्।

Round Table Conference गोलमेज परिषद्।

Congress महासभा।

Congress, Indian National भारत की राष्ट्रीय महासभा।

Conscription बल पूर्वक सैनिक भरती।

Conservative अनुदार दल; इंगलैंड की दो बड़ी पार्टियों में से एक. ईसवी सन् १८३० से वहाँ इस शब्द का उपयोग होने लगा है।

Conspiracy षड्यन्त्र; साज़िश।

Conspirator षड्यन्त्री; साजिश करने वाला व्यक्ति।

Constituency निर्वाचक वर्ग; निर्वाचन क्षेत्र।

Constituent व्होट देने वाला; अंगभूत; कारणभूत अवयव।

Constitution विधान; राजकीय सङ्गठन. यह राजनीति शास्त्र का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण शब्द है। पहले पहल यह शब्द इंगलैंड के सम्राट् द्वारा प्रचलित कानूनों और 'Statutes' के लिये काम में लाया जाता था। इसके बाद कई राजनीति के लेखकों ने इसका उपयोग किया। इस शब्द की व्याख्या विभिन्न ग्रन्थकारों ने विभिन्न प्रकार से की है। सर जेम्स मकीन्टोश अपने "Law of Nature and of Nations" नामक ग्रन्थ में लिखते हैं—"विधान (Constitution) उन लिखित और अलिखित नियमों का संग्रह है, जो सरकार और लोगों के अत्यन्त आवश्यक अधिकारों और स्वत्वों का निर्देश करता है"। जॉर्ज कॉर्नवाल ल्यूइस इस शब्द की व्याख्या इस प्रकार करते हैं:— "विधान किसी समाज (Community) की राज्यसत्ता या सरकार के किसी रूपविशेष के अधिकारों की व्यवस्था और विभाजन का निर्देशक है"। जज कूली अपने "Constitutional Limitations" के ७ वें संस्करण में इस शब्द का स्पष्टिकरण यों करते हैं—"राज्य का वह मूलभूत नियम जिसमें उन सिद्धान्तों का विवेचन हो, जिन पर शासन चलाया जाता है और जिसमें राज्याधिकारों के विभाजन का उल्लेख हो।" विधानशास्त्र के सुपरिचित पण्डित चार्लस बोर्ग्यूड (Charles Borgeaud) अपने "The Origin of Written Constitutions" नामक ग्रंथ में लिखते हैं:—विधान वह मूलभूत नियम है जिसके आधार पर किसी राज्य का शासन सङ्गठित किया जाता है और जिससे समाज और राज्यसत्ता का सम्बन्ध निश्चित किया जाता है"। मि॰ जस्टिस मिलर अपने "Citizenship by Birth and Natu-

ralization" नामक ग्रन्थ में लिखते हैं:—"विधान वह लिखित मूलभूत नियम (Law) है जिसमें शासन (Government) के अधिकार स्थापित, निश्चित और मर्यादित किये जाते हैं और वे इस तरह विभिन्न विभागों में विभाजित किये जाते हैं जिससे राज्यकार्य लोकहित में व्यवस्थित रूप से चल सके।" जस्टिस स्टोरी इस शब्द की व्याख्या यों करते हैं;—"विधान शासन (Government) का वह मूलभूत नियम है जिसे लोग अपनी राज्यसत्ता की हैसियत से अपने हितों और अधिकारों की रक्षा के लिये बनाते हैं" जेम्स ब्राईस महोदय अपने "American Commonwealth नामक ग्रन्थ में लिखते हैं:—शासन का विधान उन मूलभूत नियमों और सिद्धान्तों का संग्रह है जिसके अनुसार सरकार अपने अधिकारों का उपयोग करती है"।

Constitution, Amended संशोधित विधान।

Constitutions, Definations of विधान की व्याख्या; राज्य-सङ्गठन की व्याख्याएँ।

Constitution Act विधान-नियम; विधान एक्ट।

Constitution, Flexibility of—विधान की विकासशीलता।

Constitution, Written—लिखित विधान; लिखित राज्य-व्यवस्था।

Constitutional वैध; विधि सम्बन्धी; राज्य-व्यवस्था सम्बन्धी; विधान सम्बन्धी।

Constitutional Agitation वैध आन्दोलन; वह आन्दोलन जो क़ानून की सीमा के अंदर रह कर किया जाता है।

Constitutional Government वैध शासन; वैध सरकार; वह सरकार जो अपने विधान के नियमानुसार चलती है और जिसके अधिकार विधान के नियमों से बद्ध हैं।

Constitutional Monarchy वैध राजतन्त्र; वह राजतन्त्र जो किसी विधि और नियमों का पाबन्द है। यद्यपि इस प्रणाली में एक राजा का राज्य रहता है, पर वह देश के विधान के खिलाफ नहीं जासकता।

Constitutionalism वैध शासनतन्त्र; वैधशासन तन्त्र का स्वीकरण।

Constitutionalist राजकीय विधानों का लेखक; विधानवादी; वह मनुष्य जिसका यह मत है कि प्रत्येक राज्य-शासन का सञ्चालन किसी विधान और नियमों के अनुसार होना चाहिये।

Constructive विधायक; साधक; मंडनात्मक।

Constructive Criticism विधायक या मंडनात्मक समालोचना।

Constructiveness विधायकता; विधायक वृत्ति; संस्थापन वृत्ति।

Contradiction विरोध।

Contradiction in Terms शब्द विरोध।

Contraband of War युद्ध-सामग्री; वह युद्ध सामग्री जो तटस्थ राष्ट्र युद्ध-प्रवृत्त राष्ट्रों को भेजते हैं।

Consul वैदेशिक प्रतिनिधि; वैदेशिक राजदूत (२) प्राचीन रोम का एक अधिकारी।

Consular वैदेशिक राजदूत सम्बन्धी।

Consulate राजदूत-निवास-भवन।

Consultation परामर्श; मन्त्रणा।

Consultative मन्त्रणात्मक; परामर्श-दायिनी।

Corruption भ्रष्टता; रिश्वतखोरी।

Corrupt-practices भ्रष्टाचार; पार्लियामेन्ट या एसेम्बली आदि के चुनाव में जब रिश्वतखोरी आदि से काम लिया जाता है, तब उसके लिये इस शब्द का व्यवहार होता है।

Corporatism यह "सिन्डीकेलिज्म" का पर्यायवाची शब्द है। इसका उद्देश मजदूरों की स्थिति सुधारना और समाज को उन्नतावस्था में लाना है।

Crisis संकट; आपत्तिकाल।

Commercial Crisis व्यापारिक संकट काल।

Political Crisis राजनैतिक संकट।

Convention जब यह शब्द राजनीति में काम आता है, तब इसका अर्थ "स्थायी सन्धि" होता है। वैसे इसका अर्थ रीति, प्रथा, समागम, सभा आदि हैं।

Conversion of the National Debt राष्ट्रीय कर्ज का परिवर्तन।

Convocation सभा; विश्वविद्यालय की (उपाधि-वितरणी) सभा.

Co-operation सहयोग; सहायता ।
Coolie System कुली प्रथा ।
Corporation संघ; समिति ।
Cortes स्पेन और पोर्चुगाल की पार्लियामेन्ट ।
Corvee एक प्रकार का टेक्स विशेष जो इंगलेंड में मजदूरी के रूप में दिया जाता है ।
Council परिषद्; सभा ।
Council of Minister सचिव-मण्डल; सचिव-परिषद; मन्त्री-परिषद ।
Council of State राज्य-परिषद ।
Council of War युद्ध-परिषद ।
Counter-attack प्रत्याक्रमण ।
Counter-action प्रतिक्रिया ।
Count Cut इंगलैंड के हाउस आफ कामन्स की बैठक का कोरम के अभाव में स्थगित होना ।
County Boroughs ग्राम-संघ ।
County Councils नगर-परिषद; इंगलैंड और आयर्लैंड की वे सभायें जिनमें निर्वाचित सभासद और ऐल्डरमेन रहते हैं और जो स्थानीय स्वराज्य का कार्य करती हैं ।

Crown-Lands शाही-भूमि. सम्राट् की निजी जागीर विशेष जो उन्होंने सिविल लिस्ट के बदले राज्य को देदी है ।

Cumulative Vote वर्द्धमान मत; वह पद्धति जिसमें मतदाता को उतने ही व्होट देने का अधिकार रहता है जितने कि उसके निर्वाचन क्षेत्र से उम्मीदवार खड़े हुए हों । वह अपने व्होटों को अपनी इच्छानुसार, एक या अधिक उम्मीदवारों में बांट सकता है । जैसे किसी निर्वाचन क्षेत्र से तीन उम्मीदवार निर्वाचित होने को हैं तो व्होटर इस पद्धति के अनुसार या तो तीन ही उम्मीदवारों में अपने व्होट बराबर बांट दे या वह एक या दो उम्मीदवारों को अपने सबके सब व्होट दे सकता है ।

---

## D

Dail Eirean आयर्लेण्ड के फ्रीस्टेट की प्रतिनिधि-सभा या पार्लियामेन्ट ।
Darwinism डार्विनवाद; सुप्रख्यात विज्ञानवेत्ता चार्ल्स-डार्विन और आल्फ्रेड रसेल वाल्लेस का यह सिद्धान्त कि वनस्पति और जन्तु संसार की तरह मानवी संसार में भी "जीवन कलह" का क्रम शुरू है और इसमें जो बलवान होता है वह जीवित रहता है कमजोर मर मिटता है । "योग्यतम की जीत ( Survival of the fittest )" इस सिद्धान्त का मुख्य तत्व है ।
Death Duties मृत्यु कर; वे कर जो किसी मृतक की उस सम्पत्ति पर लगता है जो उसके वारिसा को मिलती है । ग्रेट ब्रिटेन में सबसे पहले ईसवी सन् १९९४ में यह कर लगाया गया था । जैसे-जैसे सम्पत्तिकी तादाद ज्यादा हो जाती है वैसे-वैसे इस कर की तादाद भी बढ़ती जाती है ।
Debacle विच्छेद ।
Debate वादविवाद; बहस-मुबाहिसा ।
Parliamentary Debates पार्लियामेन्ट में होने वाला वादविवाद या बहस-मुबाहिसा ।
Council Debates कौंसिल में होने वाला वादविवाद या बहस-मुबाहिसा ।
Decentralization उत्केन्द्रण; विकेन्द्रण; अधिकार विभाजन; अधिकार बांटना; अधिकार संविभाग; सत्ता विभाग ।
Decentralization of Powers अधिकार विकेन्द्रण ।
Declaration of Rights अधिकारों की घोषणा ।
Defence रक्षा; बचाव ।
Indian Defence Problems भारत रक्षा की समस्याएं ।
Indian Defence Force भारत रक्षा के लिये रखी हुई फौज ।
Deficit कमी; घटती ।
Deficit in Budget बजट की कमी ।

Defiance of Governmental Authority सरकारी हुकूमत को न मानना; राजकीय अधिकारों की अवहेलना करना।

Defiance of Law कानून की अवज्ञा; कानून तोड़ना।

Delegacy प्रतिनिधि-समूह।

Delegate प्रतिनिधि; प्रतिनिधि बना कर भेजना।

Delegation प्रतिनिधि-वर्ग; प्रतिनिधि-नियुक्ति; भारार्पण।

Democracy जन तन्त्र; लोक-तन्त्र; लोकसत्तात्मक राज्य; लोक-शासन। कुछ हिन्दी लेखक इस शब्द का अर्थ प्रजातन्त्र भी करते हैं; पर हमारी समझ में यह ठीक नहीं है। "प्रजा" में पराधीनता की भावना का समावेश है जो लोकतन्त्र में नहीं है।

लोकतन्त्र शासन के सम्बन्ध में राजनीति के अनेक लेखकों ने अनेक व्याख्याएं की है। सुप्रसिद्ध राजनीति विशारद ल्यूईस लिखता है:—"लोकतन्त्र उस शासन प्रणाली का नाम है जिसमें राष्ट्र की अधिकांश जनता या समाज मताधिकार के कारण शासन में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से भाग लेता हो।" अमेरिका के भूतपूर्व सभापति एब्राहम लिंकन के मतानुसार लोकशासन वह है जो लोगों के द्वारा लोगों के लिये या सब के द्वारा सब के लिये सञ्चालित किया जाता है। सुप्रसिद्ध राजनीतिक-दार्शनिक जॉनस्टुअर्ट मिल का कथन है:—"सब लोग या लोगों का अधिकांश भाग अपने चुने हुए प्रतिनिधियों के द्वारा जिस राज्य में शासन करता है उसे लोकतन्त्र शासन कहते हैं।"

यह तो हुई लोकतन्त्र की साधारण व्याख्याएं। अब यह देखना है कि लोकसत्तात्मक में कौन से गुण और अवगुण हैं। अमेरिका के सुप्रसिद्ध राजनीतिक मि० गार्नर का कथन है—"जनसत्तात्मक राज्य में सर्वोत्तम गुण और विशेषता यह है कि वह जनता को उठाता है, उसमें रही हुई शक्तियों का आविष्करण और विकास करता है, राज्यकार्यों के लिये उसका उत्साह बढ़ाता है और शासन में उसे योग्य स्थान देकर उसकी स्वदेश-भक्ति को दृढ़ करता है। जनतन्त्र इस बात को नहीं मानता कि कुछ आदमी जन्म ही से बड़े होते हैं। वह सब को राजनैतिक दृष्टि से मान पाये पर रखना चाहता है। लेव्हेले ( Laveleye ) महाशय का कथन है—"राजनीतिक दृष्टि से कोई आदमी स्वतन्त्र नहीं है। जिस शासन में, जिस सरकार में जनता का हिस्सा नहीं रहता उसके लिये स्वार्थत्याग को लिये स्वभावतया ही वह तैयार नहीं होती। प्रजातन्त्र से जनता में रही हुई स्वदेश भक्ति विकसित होती है, क्योंकि इसमें हर एक नागरिक यह जानता है कि सरकार हमारी है और सरकारी काम करने वाले अधिकारी हमारे ही नौकर हैं। इसके अतिरिक्त जनतन्त्र की स्थापना समानता और लोकमत की नींव पर होने के कारण वह क्रान्तियों के भय से भी मुक्त रहता है। डी, टाकविल ( De Toequeville) महोदय का कथन है कि" "जनतन्त्र नागरिकता की शिक्षा देने वाली शाला है।" जॉन स्टुअर्ट मिल महोदय ने भी जनतन्त्र की प्रशंसा करते हुए यह स्वीकार किया है; "जनतन्त्र जनता की चरित्र और बौद्धिक शक्ति को विकसित करने में बड़ी ही सहायता पहुंचाता है और किसी शासन या सरकार की श्रेष्ठता इसी से प्रकट होती है कि उसमें प्रजा की मानसिक, नैतिक, आर्थिक और बौद्धिक शक्तियों को कहां तक उत्तेजना मिलती है। इन शक्तियों के बढ़ाने में सरकार का जो रूप सब से अधिक अनुकूल होता है, वह उसका सबसे अच्छा रूप है।"

ऊपर लोकसत्तात्मक राज्य के गुणों का ही विवेचन किया है, पर प्रत्येक पदार्थ में जहां गुण होते हैं, वहां कुछ न कुछ दोष भी अवश्य ही होते हैं। भूतकाल के कुछ लेखकों ने लोकतन्त्र के दोषों को दिखलाने की बड़ी चेष्टा की है। इनका कथन है कि लोकतन्त्र गुण पर निर्भर नहीं करता, वह संख्या पर निर्भर करता है, अर्थात् वह गुणशाली मनुष्यों का शासन नहीं है बल्कि जनसमुदाय का शासन है। वह इस बात की उपेक्षा करता है कि जिस प्रकार अन्य कार्य्यक्षेत्रों में विशेष योग्यता की आवश्यकता होती है, उसी प्रकार राज्यकार्य में भी होती है। वह इस झूंठे सिद्धान्त पर काम करता है कि सब मनुष्यों में शासन करने की क्षमता बराबर है अर्थात् जितनी शासन करने की क्षमता एक मनुष्य में है उतनी ही दूसरे में है। वह यह मान कर चलता है कि सब

ही मनुष्य राजनीति-धुरन्धर हैं। जस्टिस जेम्स महोदय का कथन है कि "सुशासन के लिये विशेष ज्ञान की, विविध प्रकार की मानसिक शक्ति के विकास की, और शान्त और संयमयुक्त निर्णय-शक्ति की आवश्यकता है। अज्ञानता और अयोग्यता को जितनी घरेलू काम काज में टालने की जरूरत है उतनी ही राज्यशासन में भी टालने की जरूरत है। अज्ञानता, अयोग्यता और संयमहीनता का जैसा बुरा परिणाम घरेलू कार्यों में होता है, उससे कई गुना अधिक भयंकर परिणाम राज्य कार्यों में होता है।" मिल और मॉंटेस्क्यू महोदय ने भी लोकतन्त्र की प्रशंसा करते हुए इतना संकेत तो अवश्य किया है कि लोकतन्त्र वहीं व्यावहारिक रूप से सफल हो सकता है, जहां कि सर्वसाधारण जनता बुद्धि, योग्यता और चरित्र में ऊंचे दर्जे की हो।

Democracy, Direct—प्रत्यक्ष जनतन्त्र।

Democracy, Indirect—अप्रत्यक्ष जनतन्त्र।

Democrat लोकतन्त्रवादी (२) अमेरिका की डिमोक्रेटिक पार्टी का सदस्य।

Democratism लोकतन्त्रवाद।

Democratic लोकतन्त्र सम्बन्धी।

Democratic party लोकतन्त्रीय दल; अमेरिका के संयुक्त प्रदेश का एक राजकीय दल विशेष।

Deputy-Chairman उपसभापति; उपाध्यक्ष।

Demonstration प्रदर्शन।

Demonstration Farm प्रयोग-क्षेत्र।

Despotism स्वेच्छाशासन; निष्ठुर शासन; वह राज्य जिसमें किसी स्वेच्छाचारी राजा का शासन हो।

Destructive विनाशक; विध्वंसक; खंडनात्मक।

Determinism अवश्यसंभावितावाद।

Devolution उपक्रान्ति।

Diarchy द्विदल-शासन; द्वि-दैध-शासन; वह शासन जो दो राजकीय दलों द्वारा संचालित किया जाता है। इस समय भारतवर्ष में इसी प्रकार का शासन प्रचलित है।

Diet प्रतिनिधि-सभा।

Diplomacy कूटनीति; कूटराजनीति।

Diplomat कूटनीतिज्ञ; कूटराजनीतिज्ञ।

Diplomatic कूटनीति सम्बन्धी।

Divine Right of Kings; राजाओं का दैवी अधिकार।

राजा देवता का अंश है, यह कल्पना संसार में अत्यन्त प्राचीन काल से चली आ रही है। वेदों में, स्मृतियों में तथा पुराणों में कई जगह ऐसे उल्लेख आये हैं जिनमें धर्मात्मा, प्रजाप्रिय, जितेन्द्रिय और शक्तिशाली राजा को देवता का अंश बतलाया है। महाराज मनु ने लिखा है;—'जब प्राणिगण राजा के अभाव में डरके मारे इधर उधर चहुं ओर बिखरने लगे तब ईश्वर ने संसार की रक्षा के लिये राजा को उत्पन्न किया'। मध्ययुग के एक सुप्रसिद्ध पाश्चात्य लेखक ने लिखा है, "ईश्वर ने भूमण्डल पर रहे हुए कुछ शक्तिशाली विभूतियों पर प्रकाश डाला और प्रेरणा द्वारा संसार को उनका हुक्म मानने में धर्म बतलाया।" सेण्ट पाल ने रोमन लोगों को सम्बोधित कर आदेश किया था, "हरएक आत्मा उच्च शक्तियों की आधीनता स्वीकार करे, ईश्वर के सिवा कोई शक्ति नहीं है। अगर सृष्टि की किसी वि ति में शक्ति दिखलायी पड़ती है, तो वह ईश्वर ही है।" महाभारत में कहा है;—"राजा को साधारण मनुष्य समझ कर कोई उसका अपमान न करे क्योंकि राजा इस भूमण्डल पर मनुष्य के रूप में देवता है। राजा जब लोगों को शिक्षा करता है तब वह महेन्द्र-रूप में रहता है, जब वह पापी लोगों को दण्ड देता है तब वह यम-रूप में रहता है, जब वह पृथ्वी पर भ्रमण कर राष्ट्र का निरीक्षण करता है, तब वह सूर्यस्वरूप हो जाता है, अपकारी लोगों का द्रव्य हरण कर जब वह दूसरों को सम्पत्ति देता है तब कुबेर के रूप का हो जाता है। राजा को कभी दोष देने के लिये तैयार नहीं होना चाहिये। मनुष्य को राजद्रव्य का कभी अपहरण नहीं करना चाहिये। जो ऐसा करेगा उसकी इस लोक और परलोक में निन्दा होगी।" मतलब यह कि पाश्चात्य शास्त्रों की तरह हिन्दू शास्त्रों में भी कई जगह राजा को देवता का अंश माना है। हां, हिन्दू शास्त्रों में उसी राजा को देवता का अंश माना है जो संयमशील, विद्वान्, प्रजाप्रिय और शक्तिशाली होकर विविध दैवी गुणों से विभूषित

हो। हिन्दू-शास्त्रों में ऐसे दिव्य गुणों से युक्त राजा को विष्णु का अवतार तक कहा है।

प्राचीन काल के यूरोप की तरह मध्यकालीन यूरोप में भी यह भावना अधिक ज़ोर पकड़े हुए थी कि राजा देवता का अंश है। मध्ययुग में ईसाई धर्म के जो ग्रन्थ लिखे गये हैं, उनमें कई जगह लिखा है कि राजा ईश्वर द्वारा नियुक्त प्रतिनिधि है। सन् १५३० में आगसवर्ग के एक घोषणापत्र में कहा गया था कि "स्वयं ईश्वर ने सर्वसत्ता, कानून, सरकार और व्यवस्था को उत्पन्न किया है।" अठारहवीं सदी तक यूरोप में यह भावना थी कि राज्य ईश्वरीय संस्था है और राजा दैवी स्वत्वसे राज्य करते हैं। इस सिद्धांत या भावना का ज़ोर फ्रांस में अधिक था। फ्रांस में तो राजा लोग इस बात का दावा करते थे कि हमें ईश्वर से यह महान् सत्ता प्राप्त हुई है।

सन् १८१५ में रूस, आस्ट्रिया और प्रशिया के सम्राटों के बीच जो साधु-मैत्री हुई उसमें उन्होंने साफ़ तौर से प्रकट किया था कि हमें अपने राज्य के लोगों पर शासन करने के लिये ईश्वर ने प्रतिनिधि रूप में भेजा है। इसी प्रकार की भावनायें उस समय यूरोप के कई सम्राटों की थीं। अधिकांश लोग भी ऐसा ही समझते थे।

इस बीसवीं सदी में भी इस कल्पना का समूल नाश नहीं हुआ था। जर्मन सम्राट् कैसर ने कई बार यह बात दावे के साथ कही थी कि हम ईश्वरीय-सत्ता से शासन करते हैं। रूस के ज़ार और आष्ट्रिया के सम्राट् के भी ऐसे ही विचार थे।

कई बड़े बड़े राजनीतिक दार्शनिकों ने (Political Philosophers) ने भी बड़े ज़ोर के साथ राजाके दैवी अधिकार को पुष्ट करने का प्रयत्न किया है। सत्रहवीं सदी का सुप्रसिद्ध दार्शनिक 'बोसेट' (Bossuet) ने अपने 'Politics as derived from Scriptures' में लिखा है;—"ईश्वर ने राजाओं को अपने सचिवों की हैसियत से नियुक्त किया है। ईश्वर इनके द्वारा लोगों पर उसी प्रकार शासन करता है, जैसे पिता बच्चों पर करते हैं।"

इंगलैंड के राजा जेम्स ने सिंहासनासीन होने के पहले अपने 'The True Law of a Free Monarchy' में अपना मनस्वी सिद्धान्त प्रकट किया था कि "राजा ईश्वरीय अधिकार से राज्य करते हैं। प्रजा को उनके ख़िलाफ़ चूं करने तक का अधिकार नहीं।" इसने अपने इस वक्तव्य को ईसाई धर्मशास्त्रों से और प्रकृति के नियमों से सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। उसने बड़े ज़ोर से यह लिखा है कि जिस प्रकार ईश्वर के ख़िलाफ़ उसके कार्यों के लिये खड़ा होना पाप और मूर्खता है, वैसे ही राजा के ख़िलाफ़ भी खड़ा होना पाप और मूर्खता है, क्योंकि राजा ईश्वर ही का प्रतिनिधि और प्रतिबिम्ब है।

यद्यपि ग्राटियस (Grotius), हाब्स (Hobbes) और लॉक (Locke) प्रभृति पाश्चात्य विद्वानों ने राजा के दैवी अधिकार-सिद्धान्त पर ज़ोर का कुठाराघात किया था, पर इनके बाद भी यह कल्पना कुछ अंश में विद्यमान थी। उन्नीसवीं और बीसवीं सदी में इस कल्पना पर ज़ोर का कुठाराघात होता रहा। इस महायुद्ध ने तो युरोप में इस कल्पना का मानो समूल नाश कर दिया।

Doctrinaire राजनीतिक सिद्धान्तवादी।

Dominance शासन; प्रभुत्व सम्पन्नता।

Domination प्रभुत्वस्थापन; अधिकार स्थापन।

Domineer निरंकुश शासन करना।

Dominion Status औपनिवेशिक स्वराज्य; कैनाडा प्रभृति देशों में जिस प्रकार का स्वराज्य है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Duke सर्वोच्चश्रेणी का अंग्रेज कुलीन; डची का स्वामी।

Dukedom ड्यूक की रियासत या मर्यादा।

Duchy ड्यूक की रियासत।

Dynasty राजवंश।

# E

East प्राच्यभूभाग; प्राच्य; पूर्व।

East, Far सुदूर पूर्व देश ( इसमें चीन, जापान, आदि देशों का समावेश होता है )।

East, Near निकटवर्ती प्राच्य देश ( इसमें तुर्की, भारत आदि देशों का समावेश होता है ) ।

Eastern प्राच्य सम्बन्धी; पूर्वीय देशों के सम्बन्ध में।

Eastern Question प्राच्य देशों की राजकीय समस्याएँ; वे राजकीय प्रश्न जो पूर्वीय यूरोप और ख़ास कर तुर्की से सम्बन्ध रखते हैं।

Ecclesia ग्रीस की प्राचीन नियमित लोक-सभा, ( इसमें ख़ास तौर से एथेन्स नगर के नागरिक रहते थे। )

Eight Hours Movement आठ घण्टे के दिन का आन्दोलन; आन्दोलन विशेष, जो कारख़ानों में आठ घण्टे का कार्यकर दिन मानने के लिये किया गया था। ईसवी सन् १८३३ में इस आन्दोलन का सूत्रपात हुआ था। पहले पहल इसमें विशेष सफलता नहीं हुई, पर आगे आकर इसने विशेष ज़ोर पकड़ा और आज कई देशों में कारख़ानों में ८ घण्टे का कार्यकर दिन माना जाता है ।

Eighty Club राजकीय क्लब विशेष जो ईसवी सन् १८८० में क़ायम किया गया था और जिसका उद्देश इंग्लैण्ड में उदार-शिक्षा का प्रचार करना था।

Elect निर्वाचित करना; चुनना।

Election निर्वाचन; चुनाव; मतदाताओं ( Voters ) के द्वारा पार्लियामेंट, धारासभा या किसी अन्य नियमित सभा के लिये सदस्यों का जो चुनाव होता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Election, Direct प्रत्यक्ष निर्वाचन; प्रत्यक्ष चुनाव; वह निर्वाचन जिसमें मतदाता प्रतिनिधियों को ख़ुद ही चुनते हैं अर्थात् वे कौन्सिल आदि में जाने वाले प्रतिनिधियों के लिये प्रत्यक्ष व्होट देते हैं।

Election, Indirect अप्रत्यक्ष निर्वाचन, अप्रत्यक्ष चुनाव; दुहिरा चुनाव; अप्रत्यक्ष या दुहिरा चुनाव उस चुनाव को कहते हैं जिसमें निर्वाचन-ज़िलों के ( Electoral Districts ) मतदाता थोड़े से मध्यस्थ या बीचवाले उम्मीदवारों को चुनते हैं और फिर ये उम्मीदवार उन प्रतिनिधियों को चुनते हैं जो लोक प्रतिनिधि-सभा में आते हैं। ईसवी सन् १७९१ के फ्रान्सदेश के विधान ( Constitution ) के अनुसार उक्त देश की राष्ट्रीय-सभा ( National Assembly ) में अप्रत्यक्ष चुनाव द्वारा ही सदस्य चुने जाते थे। अमेरिका के अध्यक्ष (President) और उपाध्यक्ष ( Vice-President ) भी अप्रत्यक्ष चुनाव द्वारा निर्वाचित होते थे। अप्रत्यक्ष चुनाव की पद्धति अब भी कुछ देशों में है। भारत के नवविधान में फेडरल असेम्बली का चुनाव भी अप्रत्यक्ष रूप से किया जायगा। जनता प्रान्तीय कौन्सिलों के सदस्यों को प्रत्यक्ष रूपसे चुनेगी और प्रान्तीय कौन्सिलों के सदस्य फेडरल असेम्बली के लिये प्रतिनिधि चुनेंगे।

Election Petition चुनाव के ख़िलाफ़ दरख़्वास्त; जब कोई मतदाता ( Voter ) या हारा हुआ उम्मीदवार पार्लियामेंट, लेजिस्लेटिव असेम्बली, लेजिस्लेटिव कौन्सिल आदि के निर्वाचित सदस्य के निर्वाचन के ख़िलाफ़ जो दरख़्वास्त देता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इस दरख़्वास्त में चुनाव की अनियमित कार्यवाहियां दिखला कर उसे बेक़ानूनी साबित करने का प्रयत्न किया जाता है। जिन उम्मीदवारों ने अपने चुनाव में रिश्वत, अनुचित प्रभाव झूठे नाम से कार्य करवाना ( Personation ), झूठा बयान प्रकाशित करना, निर्वाचन व्यय का हिसाब न देना, निर्वाचक को सवारी ख़र्च देना, किराये की सवारियों को भाड़े पर लेना, शराब की दुकानों को किराये पर लेना, मुद्रक या प्रकाशक के नाम-बिना कोई सूचना आदि प्रकाशित करना आदि अनियमित उपायों द्वारा काम लिया हो उनके चुनाव को बेक़ानूनी साबित करने के लिये दरख़्वास्त दी जासकती है। यह दरख़्वास्त निर्धारित समय के अंदर दी जानी चाहिये। इस दरख़्वास्त में वे सब उज्र होने चाहिये जिनके आधार पर दरख़्वास्त देने वाला मुकदमा चलाना चाहता है। उस दरख़्वास्त के साथ एक सूची दी जानी चाहिये जिसमें प्रत्येक ऐसे निर्वाचन अपराध का पूरा ब्यौरा हो, जो वह अपने विपक्षी के विरुद्ध साबित करना चाहता है।

इस सूचि में यह भी वतलाया जाना चाहिये कि वह अपराध किस तारीख़ को किस स्थान में हुआ, किसने और किसके विरुद्ध किया और यदि वह व्यक्ति जिसके विरुद्ध अपराध किया गया, निर्वाचक है तो उसका निर्वाचन-नंबर क्या था ?

किसी निर्वाचन को रद्द किये जाने की दरख़्वास्त नियमित रूप से मिल जाने पर वाइसराय या गवर्नर उसकी जांच के लिये तीन कमिश्नरों का एक कमिशन नियुक्त करते हैं। कमीशन की जांच में विपक्षियों को अपने लिये निर्दोष साबित करने का यथेष्ट अवसर दिया जाता है, और यदि वे चाहें तो यह भी साबित कर सकते हैं कि दरख़्वास्त देने वाला व्यक्ति निर्वाचन-अपराध का दोषी है।

यदि कमीशन का यह निर्णय हो कि निर्वाचन के समय कोई निर्वाचन-अपराध किया गया है, या ऐसी दूषित कार्यवाही की गई है जिसका चुनाव पर भारी असर पड़ा है, या किसी उम्मीदवार का प्रस्ताव-पत्र या किसी का निर्वाचन-पत्र अनुचित रूप से ले लिया गया गया है या कोई कार्यवाही निर्वाचन-नियमों के अनुसार नहीं हुई है और उसका निर्वाचन पर प्रभाव पड़ा है तो निर्वाचित उम्मीदवार का निर्वाचन रद्द कर दिया जाता है, और दुबारा निर्वाचन किये जाने की आज्ञा दी जाती है।

Election, Invalid अनियमित निर्वाचन; बेकानूनी चुनाव; वह चुनाव जो निर्वाचन नियमों के अनुसार न हुआ हो।

Election, Valid नियमित निर्वाचन; वह निर्वाचन या चुनाव जो निर्वाचन के नियमानुसार हुआ हो।

Elector निर्वाचक; जिन लोगों में निर्वाचक होने की अयोग्यताएँ न हों और निम्नलिखित योग्यताएँ हों वे भारतीय व्यवस्थापक सभा के साधारण निर्वाचक-संघ ( Electorate ) में निर्वाचक हो सकते हैं। ( १ ) जो निर्वाचक-संघ के क्षेत्र की सीमा के अंदर रहने वाले हों, और ( २ ) जो निर्धारित या उससे अधिक मूल्य की ज़मीन के मालिक हों या जिनके अधिकार में निर्धारित या उससे अधिक मूल्य की ज़मीन हो, या जो ऐसे मकान के मालिक हों या ऐसे मकान में रहते हों जिसका वार्षिक किराया निर्धारित रकम या उससे अधिक हो, या जो भारत सरकार को आयकर देते हों अर्थात् जिनकी कृषि की आय के अतिरिक्त अन्य वार्षिक आय १०००) या इससे अधिक हो। किसी जातिगत निर्वाचक-संघ से वे ही व्यक्ति निर्वाचित हो सकते हैं जो उस जाति के हों, जिस जाति का निर्वाचक-संघ है। राज्यपरिषद में निर्वाचकों की योग्यता के लिये जुदे नियम हैं।

Electorate निर्वाचक-समूह।

Electoral Constituency निर्वाचक-संघ; निर्वाचन के सुभीते के लिये प्रत्येक प्रान्त, जिला या नगर सरकार द्वारा कई भागों या क्षेत्रों में विभक्त किया गया है। प्रत्येक क्षेत्र के निर्वाचक समूह को निर्वाचक-संघ कहते हैं। प्रत्येक निर्वाचक-संघ अपनी ओर से एक या एक से अधिक प्रतिनिधि चुनता है। भारतवर्ष में दो प्रकार के निर्वाचक-संघ हैं।

Electoral Roll निर्वाचक-सूचि; उन मनुष्यों की सूचि जिन्हें मत देने का अधिकार है।

Embargo, Pacific शान्तिमय नावावरोध।

Embargo, Hostile युद्धात्मक नावावरोध।

Emissary दूत; गुप्तचर।

Emperor सम्राट्; बादशाह।

Empire साम्राज्य।

Enactment विधान; कानून।

End of the State राज्य का अन्तिम ध्येय।

सुप्रसिद्ध जर्मन लेखक हाल्ज़ेनडार्फ (Holtzendorff) अपने "Principien der-Politik" ग्रन्थ में राज्य के ध्येयों को दो भागों में विभक्त करता है। वे ये हैं (१) राज्य के वास्तविक ध्येय ( Real ends ) और (२) राज्यके आदर्श ध्येय ( Ideal ends )। उसके कथनानुसार राज्यके वास्तविक ध्येय ये हैं;—'राज्य अपनी राष्ट्रीय शक्ति को बढ़ावे, वैयक्तिक स्वाधीनता की रक्षा करे, सामाजिक सुधार एवं मानवी सभ्यताका विकास करे' अर्थात् हालजेनडार्फ के मतानुसार राष्ट्रीय शक्ति, वैयक्तिक स्वाधीनता और मनुष्य-जाति की सभ्यता की अभिवृद्धि ही राज्य का वास्तविक ध्येय है। व्हॉनमॉल (Von-Mohal) नामक एक सुप्रख्यात् जर्मन लेखक के मतानुसार

राज्यका ध्येय यह है कि वह लोगों की उच्चतम शक्तियों का विकास करे। बर्गेस नामक एक दूसरा राजनीति का सुप्रसिद्ध लेखक राज्य के उद्देश या ध्येयों को तीन भागों में विभाजित करता है। (१) प्रारम्भिक ध्येय (२) माध्यमिक ध्येय (३) अन्तिम ध्येय। सब से पहले उसने अन्तिम ध्येय पर विचार किया है। उसका कथन है कि मनुष्य जातिकी पूर्णता ( Perfection of humanity ), संसार की सभ्यता का विकास और इस भूमण्डल पर धर्म ( Virtue ) और नीति ( Morality ) के साम्राज्य की स्थापना ही राज्य के अन्तिम ध्येय होने चाहिये। राष्ट्रीयता के तत्वकी पूर्णता और राष्ट्रीय प्रतिभा ( National genius ) तथा राष्ट्रीय जीवन का विकास राज्य का माध्यमिक ध्येय होना चाहिये। व्यवस्था और स्वाधीनता की स्थापना उसका पहला ध्येय होना चाहिये। बर्गेस महोदय कहते हैं कि इनकी सिद्धिके लिये सब से पहले ऐसी सरकार और स्वाधीनता का इस प्रकार संगठन किया जाना चाहिये जो यथासंभव व्यक्ति की सर्वोच्च स्वाधीनता के अनुकूल हो। दूसरी बात यह कि भिन्न २ राष्ट्रों की प्रतिमा का विकास किया जावे और उसे पूर्णता पर पहुंचाने का प्रयत्न किया जावे। राजनीति के प्रसिद्ध आचार्य्य एॅक महोदय का कथन है; 'राज्य का उद्देश या ध्येय मनुष्य-जातिकी भलाई करना है।' प्रोफेसर रिची (Ritchi) महोदय मनुष्य जाति के सर्वोत्कृष्ट जीवन के आविष्करण को राज्य का प्रधान उद्देश समझते हैं। एक आधुनिक फ्रेंच विद्वान् का कथन है,—" सब से पहले राज्य का यह कर्त्तव्य है कि वह बाहरी शत्रुओं से राष्ट्रीय स्वाधीनता की रक्षा करे, भीतर सुख शांति और सुव्यवस्था रखे। इसके पश्चात् राष्ट्रीय जीवन के विकास करने का प्रयत्न करे अर्थात् राष्ट्र की प्रगति करे "। लेवाले ( Laboulaye ) नामक एक दूसरे फ्रेंच राजनीतिज्ञ का मत है;—" राज्य का कर्तव्य यह है कि वह प्रत्येक व्यक्ति के लिये उसके पूर्ण विकास का मार्ग खोल दे। वह ऐसी व्यवस्था करे जिससे मनुष्य की शारीरिक, बौद्धिक और नैतिक शक्ति का पूर्ण विकास हो, विकास के मार्ग में आने वाली बाधाओं को वह हटा दे, गरीब से गरीब और अज्ञानी से अज्ञानी मनुष्य के द्वारपर ज्ञान और शिक्षा का प्रकाश कर सर्व साधारण को उन्नति के पथ पर आगे बढ़ावे।" अमेरिका के विख्यात लेखक गार्नर महोदय इन सब बातोंका विश्लेषण कर यह सार निकालते हैं,—"राज्य का वास्तविक, प्रारम्भिक और तत्कालिक ध्येय यह है कि वह शांति, व्यवस्था, हिफ़ाजत और न्याय की व्यवस्था करे। इसमें कानून का राज्य स्थापित करने की बात भी आ गयी है, जिससे वैयक्तिक स्वत्वों की रक्षा की जा सके। कोई मनुष्य, कोई समाज या कोई सरकार दूसरे की वैयक्तिक स्वाधीनता में बाधा न डाले। यदि राज्य इन उद्देशों को, इन ध्येयों को, पूर्ण करने में असफल होता है तो समझना चाहिये कि उसका अस्तित्व न्याययुक्त नहीं है। वह अन्य बातों की कुछ अंशों में उपेक्षा कर सकता है पर इन अत्यन्त आवश्यक बातों की नहीं कर सकता। राज्य को वैयक्तिक तथा सामाजिक हित और आवश्यकताओं पर अवश्य नजर रखनी चाहिये। उसे ऐसे कार्य्य करने चाहिये जो लोगों के हित के लिये आवश्यक हो।

इन सब प्रारम्भिक और मूल कार्य्यों के सिवा राज्य का अन्तिम कर्त्तव्य और सर्वोत्तम ध्येय मनुष्य जाति की सभ्यता और संस्कृति का विकास करना है।

Enfranchisement मताधिकार।

E of Women स्त्रियों का मताधिकार।

Envoy राजदूत, विदेशी राज-प्रतिनिधि।

Estimate अन्दाज-पत्र, आंकड़ा।

Evolution Theory of the State राज्य का विकास सिद्धान्त।

कई सुप्रख्यात लेखकों का मत है कि राज्य-उत्पत्ति का तत्व विकास-सिद्धान्त पर निर्भर करता है। उनका कथन है कि " राज्य न तो ईश्वर की दस्तकारी का नमूना है, न वह उच्चतम भौतिक शक्ति का परिणाम है, न वह कृत्रिम यन्त्र है, और न वह केवल कुटुम्ब का विकास मात्र है। पर वह एक नैसर्गिक और ऐतिहासिक विकास का परिणाम मात्र है।" राजनीति के एक अत्यन्त सुप्रख्यात आचार्य्य का कथन है—" राज्य इतिहास का फल ( *Product* ) है। इसका अर्थ यह है कि वह मनुष्य समाज का क्रमिक ( Gradual ) और सतत होने वाला विकास है

( It is the gradual and continuous development of human society ). बर्गेस ( Burgess ) महोदय का कथन है कि जब मनुष्य निरी प्रकृति की अवस्था में ( in a state of nature ) था, तब उसमें राजकीय भावना की जागृति भी नहीं हुई थी, अतएव सामाजिक इकरार-वादियों का यह कथन भ्रमात्मक है कि राज्य-उत्पत्ति इकरार-सिद्धांत पर एकाएक हो गयी। जिन लोगों को यह बात भी मालूम नहीं थी कि राज्य किस चिड़िया का नाम है, उनमें राज्य की कल्पना आने में और उसका विकास होने में बहुत समय लगा होगा। पहले पहले यह कल्पना थोड़े से बुद्धिमान और समर्थ लोगों के दिमाग में आयी होगी और फिर इसका प्रचार साधारण जनता में हुआ होगा। बिलकुल आरम्भ में "राज्य" केवल कल्पना में रहा होगा और पीछे क्रमशः उसका बाह्य अस्तित्व प्रकट हुआ होगा। पीछे सभ्यता के विकास के साथ साथ उसका संगठन अधिक जटिल होता गया और उसे आधुनिक रूप प्राप्त हो गया।

Execute अमल में लाना; बजा लाना; तामील करना।

Executive प्रबन्ध-कारिणी, कार्य-निर्वाहक, किसी समाज या सरकार का प्रबन्धक वर्ग; प्रवृत्तनाङ्ग।

Executive Council प्रबन्ध-कारिणी परिषद्।

Executive Government कार्य्यकर शासक-मण्डल; कार्य्यकर सरकार; प्रवर्तक शासन; शासक मण्डल;

Executive Order अमलबजावरी का हुक्म, प्रवर्तन-आज्ञा।

Ex-officio पदके कारण।

# F

Fabian Society फेबियन समिति; यह एक साम्य-वादी समिति है जिसे सिडनी वेब, जी० वी० शॉ और पीज आदि महानुभावों ने ईसवी सन १८८३ में लंडन नगर में स्थापित की थी। इसका उद्देश यह था— "भूमि और औद्योगिक पूंजी पर खानगी व्यक्तियों के स्थान में समाज ( Collectivity ) का अधिकार स्थापन करना।" फेबियन समिति राजनैतिक संस्था नहीं है, इसलिये इसमें सब प्रकार के लोग शामिल हो सकते हैं। फेबियन समिति के सदस्यों का कार्य्य-क्रम संसार के वातावरण को साम्यवादी विचारों से परिपूर्ण करना है और संसार में समाजसत्ता का नवयुग स्थापित करना है। पर इनकी कार्यपद्धति अन्य साम्यवादियों से अधिक व्यावहारिक है। वे उन्हीं सुधारों पर अधिक ज़ोर देते हैं जिनका सफल होना निकट भविष्य में सम्भव हैं। ये वर्गयुद्ध (Class war ) और अधिनायकता ( Dictatorship ) के खिलाफ़ हैं। ये धीरे धीरे आगे बढ़ने की नीति रखते हैं। मजदूरों के स्वार्थों की रक्षा करना, उनके लिये आठ घण्टे का कार्य्यकर दिन नियुक्त करवाना आदि कार्य्यों में इन्होंने बड़ा काम किया है।

Faction स्वार्थी राजनैतिक दल, दलबन्दी।

Factory acts फेक्टरी कानून, वे क़ानून जो मजदूरों के कार्य्य और समय आदि को नियन्त्रित करने के लिये बनाये गये हैं।

Faggot Votes वे मत जो जायदाद की झूंठी बिक्री द्वारा प्राप्त किये जाते हैं।

Fair Trade व्यापारिक समानता का व्यवहार; वह व्यापारिक नीति जो दो देश "जैसे के साथ तैसे" की कहावत के अनुसार परस्पर काम में लाते हैं।

Farming of Taxes निश्चित रकम के बदले में किसी खानगी व्यक्ति या समिति को कर वसूल करने का अधिकार देना।

Familistere De Guise एक प्रकार की सहकारी संस्था विशेष जिसे गोडिन नामक साम्यवादी ने ईसवी सन १८५९ में स्थापित की थी। इसके लाभ में मजदूरों का भी हिस्सा रखा गया था। सारे मुनाफे में से ५० फीसदी मुनाफा मजदूर और पूंजी लगाने वालों को, ४ फीसदी डायरेक्टर को, १६ फीसदी व्यव-स्थापक मण्डल को और ४ फी सदी देख-रेख रखने वालों को दिया जाता था। २५ फी सदी रिज़र्व फण्ड में रखा जाता था। इस संस्था के अन्तर्गत २५०

कुटुम्बों के रहने योग्य मकान थे। इसके सिवा इस संस्था ने ग्रन्थालय, वाचनालय और नाटकगृह आदि भी खोल रखे थे, जिनसे कि उसके सदस्य और अन्य मनुष्य ज्ञान लाभ कर सकें।

Family कुटुम्ब, हमारे हिन्दू शास्त्रकारों ने समाज की उन्नति के लिये कुटुम्ब-प्रथा को आवश्यक माना है। कई पाश्चात्य दार्शनिकों ने भी इस प्रथा को स्वाभाविक, समाज-हितकारी और दैवी-संस्था के रूप में स्वीकार किया है। आधुनिक पाश्चात्य-कुटुम्बवाद का भी यही मन्तव्य है कि कुटुम्ब में स्त्री पुरुष की आज्ञाकारिणी रहे और इसके बदले में पुरुष स्त्री की रक्षा करे। पर साम्यवादी आदि उग्र मतानुयायी स्त्री की इस हीनावस्था को स्वीकार करने के लिये तैयार नहीं हैं। वे कहते हैं कि मानव समानता के इस युग में स्त्रीजाति की यह हीनावस्था हृदय के लिये अरुचिकर है। साम्यवादियों में स्त्री-पुरुष के नैतिक व्यवहार के सम्बन्ध में मतभेद है पर स्त्रियों के आर्थिक अधिकारों को सबने स्वीकार किया है। उग्र साम्यवादी और कम्यूनिस्ट कुटुम्ब-प्रथा को अस्वीकार करते हैं। समष्टिवादी (Collectivists) कुटुम्ब-संस्था के पक्ष में हैं। अराजकवादी स्त्री-पुरुषों के स्वतन्त्र समागम (Free Union) का समर्थन करते हैं। ईसाई साम्यवादी (Christian Socialist) कुटुम्ब-संस्था को आवश्यक बतलाते हैं। फेसीसिस्ट भी कुटुम्ब-प्रथा का पक्ष समर्थन करते हैं और उन्होंने स्त्रियों का कार्य-क्षेत्र गृह के अन्दर ही सीमित किया है। फेसीस्टों को छोड़कर सारा उन्नतिशील संसार इस मत को एक स्वर से स्वीकार करता है कि समाज में स्त्री-पुरुषों के समान अधिकार हैं और दोनों का दर्जा बराबर है।

Fascism फेसिज्म; आधुनिक संसार के राजकारण में कौन ऐसा होगा जिसने इटली के "फेसिज्म" का नाम न सुना हो। आधुनिक राजनीति के इस मत ने संसार की विचार-धारा में गहरा परिवर्तन कर दिया है। इसकी शक्ति के लोहे को संसार प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से स्वीकार कर रहा है। वर्तमान राजनीति के विद्यार्थी के लिये यह जानना आवश्यक है कि फेसिज्म क्या है, इसका कैसे प्रचार हुआ और संसार की वर्तमान राजनैतिक अवस्था में उसका क्या स्थिति है।

अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति के पाठक इस बात को अवश्य जानते होंगे कि गत महायुद्ध में इटली को अपने अपने पक्ष में खींचने के लिये दोनों पक्ष प्रयत्न कर रहे थे। मुसोलिनी बड़े ज़ोरों से मित्र-राष्ट्रों का समर्थन कर रहे थे। उन्होंने उन लाभों को दिखलाया जो इटली के मित्र राष्ट्रों की ओर होने से प्राप्त होते थे। वे लाभ ये थे; (१) मित्रराष्ट्रों के समर्थन द्वारा आस्ट्रिया के बचे खुचे प्रभाव का अन्त कर अपने प्रदेशों को वापस ले सकेगा, जिसकी नींव इटली के सुप्रसिद्ध देशभक्त कावूर आदि ने डाली थी। (२) मित्रराष्ट्रों की ओर से युद्ध में सम्मिलित होने से भूमध्यसागर पर इटली को अपना आधिपत्य स्थापित करने का मौका मिलेगा; (३) इटली के बढ़ते हुए जनसमुदाय के लिये यह आवश्यक था कि उसके पास भी उपनिवेश हों, जहां उसके वाणिज्य व्यापार की वृद्धि हो सके।

ईसवी सन् १९१५ में लंडन में मित्र-राष्ट्रों और इटली के बीच समझौता हुआ और बहुत विचार के पश्चात् मित्रराष्ट्रों और इटली के बीच यह प्रसिद्ध सन्धि-पत्र लिखा गया जो लण्डन-सन्धि के नाम से मशहूर है। सन्धि पत्र पर हस्ताक्षर के पश्चात् इटली ने युद्ध की घोषणा करदी। यहां यह बात स्मरण रखना चाहिये कि साम्यवादी और पोप युद्ध के विरोधी थे। वे बहुत ज़ोरशोर से युद्ध विरोधी प्रचार करने लगे। इधर युद्धवादी लोग भी साम्यवादियों की बातों का जवाब अखबारों, व्याख्यानों तथा कहीं कहीं लड़ाइयों तक से देने लगे।

ईसवी सन् १९१७ में जब रूसी राज्यक्रान्ति के समाचार इटली पहुंचे तो अवस्था और भी भयङ्कर होगई। इटालियन साम्यवादियों ने रूसी राज्यक्रान्ति का स्वागत किया। वे दूने उत्साह के साथ इस प्रयत्न में लगे कि इटली में भी मजदूरों द्वारा उसी प्रकार की राज्यक्रान्ति की जाय। वे मजदूरों और किसानों को रूसी राज्यक्रान्ति के नाम पर उभाड़ने लगे। युद्ध के अंतिमकाल में स्थिति काबू के बाहर हो चली थी। इटली की आन्तरिक स्थिति बड़ी डांवाडोल होगई थी। मुसोलिनी ने एक सामान्य सैनिक की तरह युद्ध में

भाग लिया था। युद्ध में घायल होकर वह लौटा था। इस समय साम्यवादी लोगों का जोर और भी बढ़गया। उन्होंने सारे देश में अपने सङ्गठन का जाल बिछा दिया। प्रत्येक नगर, उपनगर तथा प्रान्तों में सभा-समितियां स्थापित की गई। सब में यह भावना फूट-फूट कर भरी गई कि शीघ्र ही इटली में राज्यक्रान्ति होगी। कहना न होगा कि धीरे धीरे साम्यवादियों की सत्ता बढ़ती गई। उन पूंजीपतियों, कारखानदारों, सैनिकों तथा राष्ट्रवादियों का बहिष्कार किया जाने लगा, जिन्होंने गत महायुद्ध में किसी प्रकार भी सहायता पहुँचाई थी।

साम्यवादियों ने कृषकों को यह विश्वास दिलाना शुरू किया कि चैम्बर ऑफ डेप्युटीज़ तथा स्थानीय सरकारी संस्थाओं में प्रवेश करने के पश्चात् वे ज़मींदारों की ज़मीन छीन कर किसानों को दे देंगे, किन्तु इस कार्य में वे सफल न हो सके। इससे किसान बड़े निराश हुए। उनका साम्यवादियों से विश्वास उठने लगा। यही अवस्था मज़दूरों की हुई। कल कारखानों पर साम्यवादियों ने अधिकार तो कर लिया, किन्तु धन की कमी और व्यापारिक-अनुभव-हीनता के कारण वे उनके सञ्चालन में भी सफल न हो सके। कारखानों के बन्द होने के कारण बेकारी और भी बढ़ गई।

दूसरी ओर स्थानीय संस्थाओं के निर्वाचन के समय साम्यवादियों ने यह प्रतिज्ञा की थी कि यदि वे बहुमत में स्थानीय संस्थाओं में प्रवेश कर सके, तो वे मकानों और ज़मीन के टैक्स कम करेंगे, पर इसमें भी वे सफल न हो सके। इस प्रकार कुछ ऐसे कारण हुए जिनकी वज़ह से जनता में साम्यवादियों के प्रभाव को बड़ा धक्का लगा और उनका क्रमशः पतन होने लगा।

इधर तो ये सब बातें हो रहीं थीं, और उधर वर्सेलिज़-सन्धि का समाचार इटली पहुँचा। सन्धि-पत्र देखते ही राष्ट्रवादियों की आँखें चढ़ गई। लंडन-सन्धि द्वारा इटली को देने के लिये जो कुछ निश्चय हुआ था, वह नाम-मात्र को भी न मिला। डालमेशिया और फ्यूम का प्रश्न योंही छोड़ दिया गया। जर्मनी के विजीत उपनिवेशों में से इटली को एक भी न मिला। इस पर इटली में घोर निराशा छा गई। इस समय राष्ट्रवादी एननजिओ ने नवयुवकों का नेतृत्व स्वीकार किया। उसने खुलकर अपने को तत्कालीन इटली की सरकार का विरोधी कहा। उसने तत्कालीन इटली सरकार की इच्छा के विरुद्ध फ्यूम पर इटली का राष्ट्रीय झण्डा उड़ाने का निश्चय किया। देश के मान और गौरव के नाम पर उसने पुनः सैनिकों और नवयुवकों का अह्वान किया। वह अपने सैनिकों के साथ फ्यूम पर चढ़ दौड़ा। इससे मित्र-राष्ट्र अवाक रह गये। इटली सरकार भी भौंचक्की-सी हो गई। मुसोलिनी भी इस समय मैदान में कूद पड़ा। उसने (मुसोलिनी) ने अपने पत्र पोपोलो डी० इटालिया द्वारा देश से यह प्रार्थना की कि वह डी० एननजिओ की सहायता करे।



डी० एननजिओ ने फ्यूम पर अधिकार कर लिया और उसे इटली का एक स्वतन्त्र प्रान्त बना कर उसके लिये नया विधान बनाया। उसने लोगों को अपने उदाहरण से यह बतलाया की वर्तमान जगत में शक्ति की उपासना द्वारा ही विजयश्री का लाभ होता है। फेसीस्टों ने उसे अपना नेता घोषित किया। पर डी० एननजिओ प्रतिष्ठा, नाम तथा पद-लोलुपता से बहुत दूर था। वह अपना काम कर सार्वजनिक-क्षेत्र से हट गया। इस समय इटली को एक नेता की आवश्यकता थी। फासिस्ट दल ने मुसोलिनी को योग्य समझ कर अपना प्रधान चुना। कहने की आवश्यकता नहीं कि मुसोलिनी बड़ा वीर उत्साही और दृढ़-प्रतिज्ञ मनुष्य था। उसने अपने दल की सहायता से सारे इटली का—गाँवों से लेकर प्रान्तों तक का—सङ्गठन कर डाला। जिस असङ्गठन के कारण साम्यवादियों का पतन हुआ था, उसे फासिस्टों ने अपने पास फटकने तक नहीं दिया। उन्होंने निश्चय कर लिया था कि ठोस-सङ्गठन और कठोर-नियन्त्रण के आधार पर वे समाज का नव-निर्माण करेंगे। इन्होंने अपने सङ्गठन का चमत्कार दिखलाया। इस दल में पूँजीपति, सैनिक, मध्यम श्रेणी के लोग, राष्ट्रवादी, भविष्यवादी तथा सभी युद्धवादी जिनका साम्यवादियों ने बहिष्कार किया था, शामिल हो गये। कहने की आवश्यकता नहीं कि थोड़े ही वर्षों में मुसोलिनी के नेतृत्व में फेसीसिस्टों ने इटली को एक महान् शक्तिशाली राष्ट्र बना दिया और संसार के सामने एक नवीन विचार विचार-धारा बहा दी।

यह तो हुई फेसिज्म की जन्मकथा। जिन परिस्थितियों ने फेसिज्म को जन्म दिया, उनका उल्लेख, अति संक्षिप्त रूप से ऊपर किया जा चुका है। अब यहाँ फेसिज्म के आदर्शों और कार्य-क्रम पर भी थोड़ा-सा प्रकाश डालना आवश्यक है।

फेसिस्टों का सिद्धान्त शक्तिवाद पर निर्भर है। उनका यह विश्वास है कि संसार में शक्ति की विजय होती है। जिसके हाथ में शक्ति है संसार उसके सामने झुकता है। राज्य की दृढ़ता का आधार शक्ति है।

फेसिस्टों की "राज्य" की कल्पना के सम्बन्ध में मुसोलिनी लिखता है:—"राज्य" केवल रात का संतरी ( Night Guard) ही नहीं है जिसका काम केवल नागरिकों की वैयक्तिक रक्षा ( Individual Safety ) करना है। न उसका उद्देश्य केवल मानव समाज का भौतिक कल्याण ही है। न राज्य केवल राजनीति ही की उत्पन्न की हुई कोई संस्था है। "राज्य" इन सब बातों से और भी ऊपर है। वह आध्यात्मिक और नैतिक सङ्गठन है जिसका उद्देश्य मानव समाज की अन्तर्गत आत्मिक, मानसिक और भौतिक शक्तियों का आविष्करण है। 'राज्य' राष्ट्र की राजनैतिक, आर्थिक और आध्यात्मिक आत्मा का दिग्दर्शन करवाता है। "राज्य" का काम उसके नागरिकों में नागरिक जीवन के महान् आदर्शों को अंकित करना है। इसके अतिरिक्त राज्य ही का यह कर्तव्य है कि वह लोगों को उनके जीवनोद्देश का ज्ञान करवावे; उनकी एकता की साधना करे, उनके स्वार्थों का एकीकरण करे, और उनके ज्ञान, विज्ञान, कला-कौशल को बढ़ावे। इन सबका सारांश यह है कि राज्य का उद्देश्य मानव-समाज के अविकसित जीवन को मानवी शक्ति के सर्वोपरि रूप में अर्थात् साम्राज्य के रूप में विकसित करना है।

ऊपर मुसोलिनी के राज्य सम्बन्धी सिद्धान्तों पर प्रकाश डालते हुए, उसी के शब्दों में, यह दिखलाया है कि वह राज्य का प्रधान उद्देश्य मानवी शक्ति के सर्वोपरि रूप-साम्राज्य का विकास करना मानता है। ईसवी सन् १९२६ की ४ जून को उसने इटली के वेनिस नगर में व्याख्यान देते हुए कहा था:—"मेरे युग की सब इटालियन जनता अपने देश की सङ्कीर्ण भूमि का अनुभव करती है। हम लोग अपने साम्राज्य-विस्तार के स्वप्न देखते हैं। यह एक ऐतिहासिक सत्य है कि उन्नतिशील और उठते हुए राष्ट्र का उन राष्ट्रों पर स्वाभाविक अधिकार है जो पतन और निर्बलता के अभिमुख हो रहे हैं। हमारे राष्ट्र के भाग्य के पृष्ठों में ये अधिकार अग्नि के अक्षरों में अंकित हैं"।

"हमारी यह महान् भूमि, जिसे रोम के कवियों ने देव-भूमि कहा है, मानवी आत्मा और मानवी इतिहास की अलौकिक और असाधारण उपज है। हम उस समय भी महान् थे, जिस समय आधुनिक अनेक राष्ट्रों का सभ्यता के रूप में जन्म ही न हुआ था। हमने उस समय मानवी सभ्यता का अलौकिक प्रकाश फैलाया था, जिस समय कि अन्य राष्ट्र निरे अन्धकार में थे।"

जीवन-कलह और उन्नति—मुसोलिनी जीवन-कलह को उन्नति का मूल ( Origin ) समझता है। उसके मतानुसार जीवन परस्पर-विरोधी-भावों का केन्द्र है। जबतक इन विरोधी भावों का समन्वय न होगा, तब तक जीवन-कलह चलता रहेगा। जीवन-कलह मानवी प्रकृति की जड़ में बना रहेगा। जिस दिन जीवन-कलह न होगा, वह दिन महान् अकर्मण्यता और उदासीनता का होगा। वह दिन विनाश का दिन होगा जब कि सब वस्तुओं का अन्त हो जायगा।

अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति—मुसोलिनी का अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति पर कुछ भी विश्वास नहीं है। वह कहता है:—

"जो लोग अन्तर्राष्ट्रीय-शान्ति के लिये चिल्लाते हैं वे अपनी असली आत्मा से नहीं बोलते हैं। अन्तर्राष्ट्रीयता की थोथी बातों से राष्ट्र की आत्मा नामर्द के जाती है। फैसिस्ट लोग भी, सैद्धान्तिक दृष्टि से, स्थायी अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति के विरोधी नहीं हैं। पर जब तक मनुष्य मनुष्य बने रहेंगे, तब तक स्थायी शान्ति के स्वप्न केवल स्वप्न ही रहेंगे। मैं स्वीकार करता हूँ कि मेरा अन्तर्राष्ट्रीय स्थायी शान्ति में विश्वास नहीं है।" स्थायी शान्ति तो कबरों और स्मशानों में स्थित है।

वीर-पूजा—मुसोलिनी वीर-पूजा का बड़ा पक्षपाती है। वह कहता है—"वीर पुरुषों की कीर्ति हमारे लिये देश विस्तार से अधिक महत्वपूर्ण और स्फूर्तिकारक है। जैसे खानें और कारखाने राष्ट्र के लिये

आवश्यक हैं, वैसे ही वीर-पुरुष हमारे राष्ट्र के जीवन के लिए आवश्यक हैं, वे हमारे साम्राज्य के वास्तविक निर्म्माता हैं।"

जीवन और भाग्य—ईसवी सन् १९२६ की ३ मार्च को रोम नगर में व्याख्यान देते हुए मुसोलिनी ने कहा थाः—

"भाग्य भरोसे रहने की वृत्ति आत्मघातक है। हरएक राष्ट्र, हरएक मनुष्य अपने भाग्य का विधाता है। कमज़ोर भाग्य के सामने सिर झुकाता है, पर वीर भाग्य पर विजय प्राप्त करता है। महान् आत्माएँ भाग्य के धक्कों से नया जीवन और नया मार्ग उत्पन्न करती हैं।"

अनुशासन-मुसोलिनी ने फेसिज्म में अनुशासन (Discpline) को बहुत महत्व दिया है। उसका कथन है कि "हमें अपने स्वतः पर बहुत ही कठोर और दृढ़ अनुशासन रखना चाहिये, क्योंकि ऐसा किये बिना हम दूसरों पर अनुशासन नहीं रख सकते। अनुशासन से राष्ट्र की शक्ति बढ़ती है और वह सुसङ्गठित होती है। अनुशासन ही एक ऐसी चीज़ है जिसके बल पर इटली अन्य राष्ट्रों के सामने अपना गौरवपूर्ण अस्तित्व रख सकता है।" कितने ही लोगों का कथन है कि वर्तमान इटली की असाधारण शक्ति का रहस्य मुसोलिनी के कठोर और दृढ़ अनुशासन में रहा हुआ है।

इस प्रकार और भी कुछ बातें हैं जो फेसिज्म या मुसोलिनी की राजकीय सफलता की जीवन कही जाती हैं।

Fatalism, Economic साम्यवादियों का वह सिद्धान्त जिसका यह मन्तव्य है कि समाज का आर्थिक विकास स्वयमेव समाज की अवस्था में परिवर्तन करवा देगा और उसकी (समाज) अन्तिम परिणति समष्टिवाद (Collectivism) में हो जायगी।

Federalism सामाजिक पद्धति विशेष, जिसका समर्थन सुप्रख्यात साम्यवादी प्रोढोन ने किया था और जिसे क्रान्तिवादी सिन्डिकेलिस्टों ने स्वीकार किया है। सिंडिकेलिस्ट मार्क्स द्वारा कथित साम्यवाद का खण्डन करते हैं और कहते हैं कि उससे श्रमजीवी लोग अनुशासित और विनीत सेना की तरह हो जाते हैं।

Federal संघ-शासन सम्बन्धी; संयुक्त साम्राज्य-शासन सम्बन्धी।

Federal Centre संघात्मक केन्द्रीय-शासन।

Federal Constitution संघीय-विधान; संघशासन सम्बन्धी विधान।

Federal Court संघीय न्यायालय; संघ-शासन सम्बन्धी न्यायालय। वह न्यायालय जिसका काम संघ-शासन के कानूनों या नियमों का ठीक-ठीक अर्थ लगाना और संघ के विभिन्न अवयव रूप प्रान्तों या राज्यों के पारस्परिक झगड़ों का निर्णय करना है। इस न्यायालय में भारतवर्ष का एक प्रधान जज (Chief Justice) और छः अन्य जज रहेंगे। अगर संघीय धारासभा (Federal Legislature) चाहेगी तो श्रीमान् सम्राट् जजों की संख्या बढ़ा सकेंगे। फेडरल कोर्ट के हरएक जज की नियुक्ति खास श्रीमान् सम्राट् के द्वारा होगी और वह (जज) अपनी उम्र के पैसटवें वर्ष तक कार्य कर सकेगा। सम्राट् ही फेडरल कोर्ट के जज को अपने पद से हटा सकेंगे बशर्ते कि प्रिव्ही कौन्सिल उसके सम्बन्ध में यह रिपोर्ट करे कि उसका आचरण ठीक नहीं रहा है, या उसका मस्तिष्क या शरीर विकृत हो गया है। ब्रिटिश भारत की हाईकोर्टों के जज, इंग्लैण्ड और उत्तरीय आयर्लैण्ड के बैरिस्टर, स्कॉटलेण्ड के एडवोकेट, ब्रिटिश भारत या सङ्घीय रियासतों (Federated States) के हाईकोर्टों के ऐसे वकील जिन्हें वकालत करते हुए दस वर्ष गुज़र चुके हैं, वे ही केवल संघीय न्यायालय के जजों की जगह मुक़र्रिर हो सकेंगे। प्रधान जज (Chief Justice) के स्थान पर नियुक्ति होने के लिये यह आवश्यक है कि अपनी नियुक्ति की तारीख पर या तो वह बैरिस्टर हो या स्कॉटलेण्ड का एडवोकेट हो या हाईकोर्ट का वकील (Pleader) हो। अस्थायी प्रधान जज की नियुक्ति श्रीमान् वाइसरॉय अपनी पसन्दगी से फेडरल कोर्ट के जजों में से करेंगे। फेडरल जजों के वेतन का निश्चय सकौन्सिल सम्राट् करेंगे।

फेडरल कोर्ट की बैठक दिल्ली या ऐसे ही किसी स्थान में होगी, जिसे प्रधान जज (Chief Justice) समय समय पर गवर्नर जनरल की पसन्दगी से मुक़र्रिर करेगा।

भारतवर्ष के फेडरल कोर्ट के अधिकार-क्षेत्र (Jurisdiction) का खुलासा Joint Committee on Indian Constitutional Reform नामक पुस्तिका में विस्तृत रूप से किया गया है। अधिक जानकारी के लिये पाठक उसे देखें। यहाँ उसका संक्षिप्त दिग्दर्शन करवाना ही बस होगा।

जब संघ-शासन (Federation) और संघ-शासन में सम्मिलित प्रान्त और देशी राज्यों के बीच कानूनी अधिकार सम्बन्धी कोई प्रश्न उपस्थित होगा तो उसके निर्णय करने का कार्य उक्त कोर्ट के अधिकार-क्षेत्र (Jurisdiction) में आयगा। इसके अतिरिक्त फेडरल कोर्ट को ब्रिटिश भारत की हाईकोर्ट के ऊपर ऐसे मामलों में अपील स्वीकार करने का भी अधिकार होगा, जिसमें शासन-विधान की व्याख्या से सम्बन्धित कोई महत्वपूर्ण कानून का प्रश्न उपस्थित हो।

यदि गवर्नर जनरल किसी सार्वजनिक महत्व के कानून के प्रश्न पर संघ-न्यायालय की सम्मति लेना चाहे तो वह उस प्रश्न को उसके विचारार्थ रख सकता है और उक्त कोर्ट उस प्रश्न के सम्बन्ध में विचार कर अपनी रिपोर्ट देगा।

इस फेडरल कोर्ट (संघ न्यायालय) का सारा काम अँग्रेज़ी में होगा। इसका (कोर्ट का) सारा खर्च संघ (Federation) की आय से होगा और इसकी फीज़ आदि की आमदनी संघ की आय में सम्मिलित की जायगी।

Federal Executive संघीय प्रबन्धकारिणी; संघीय कार्य-निर्वाहक मण्डल; संघ शासन का शासक-दल जिसके हाथ में राज्य-सञ्चालन का कार्य हो।

Federal Finance संघीय राजस्व; संघीय आय-व्यय।

Federal House of Assembly संघीय परिषद-गृह।

Federal Jurisdiction संघीय अधिकार क्षेत्र, संघीय राज्य का अधिकार-क्षेत्र। इस अधिकार-क्षेत्र में ब्रिटिश गवर्नरों द्वारा शासित प्रान्त तथा चीफ कमिश्नरों द्वारा शासित प्रान्त (जैसे ब्रिटिश बलूचिस्तान, दिल्ली, अजमेर-मेरवाड़ा, कुर्ग, अन्दमान निकोबार और एडन सम्मिलित हैं) आदि सब ब्रिटिश भारत का समावेश होता है। जिन रियासतों ने सङ्घ-शासन में सम्मिलित होना स्वीकार कर लिया है, उसके वे ही विषय संघशासन के अधिकार क्षेत्र (Jurisdiction) में आसकेंगे, जिन्हें रियासत के शासक (राजा Ruler) ने उक्त अधिकार-क्षेत्र में रखना स्वीकार किया है।

Federal Laws संघीय-कानून; संघ-शासन द्वारा निर्मित कानून।

Federal Legislatures सङ्घीय धारासभाएँ; व्हाइट पेपर के अनुसार भारतवर्ष की संघीय धारासभाओं में भारत-सम्राट् के प्रतिनिधि वाइसराय, राज्य-परिषद (Council of State) और लेजिस्लेटिव असेम्बली का समावेश होगा। राज्य-परिषद में २६० सदस्यों से अधिक न रहेंगे, जिनमें १५० ब्रिटिश-भारत के प्रतिनिधि होंगे। इसमें उन रियासतों के प्रतिनिधि भी रहेंगे, जिन्होंने संघ (Federation) में सम्मिलित होना स्वीकार कर लिया है और उनकी संख्या १०० से अधिक न होगी। इसमें भारत के गवर्नर जनरल भी कुछ अपने सदस्य मनोनीत (Nominate) करेंगे, जिनकी संख्या दस से अधिक न होगी। इनके अतिरिक्त गवर्नर जनरल के कौन्सिलर्स एक्स-ऑफिशियो सदस्यों के रूप में दोनों चेम्बर्स में रहेंगे, पर इन्हें वोट देने का अधिकार न होगा। जो सदस्य गवर्नर जनरल के द्वारा मनोनीत (Nominate) किये जावेंगे, वे सरकारी पदाधिकारी (Officials) न होंगे। यह तो हुई राज्यपरिषद् की बात। अब साधारण धारासभा (House of Assembly) को लीजिये। उसमें ३७५ सदस्यों से अधिक न रहेंगे, जिनमें २५० ब्रिटिश भारत के प्रतिनिधि होंगे। इनके अतिरिक्त इसमें उन रियासतों के प्रतिनिधि भी होंगे जिन्होंने संघशासन में शामिल होना स्वीकार कर लिया है और उनकी संख्या १२५ से अधिक न होगी। (इस सम्बन्ध में अधिक जानकारी भारत सरकार द्वारा प्रकाशित Indian Constitutional Reform Vol I में देखिये)।

Federal Polity संघीय राजकारण।

Federal Subjects संघीय विषय, वे विषय जिनका सम्बन्ध सीधा संघशासन से हो।

Federation संघशासन; राज्य-संघ, संयुक्त राज्यतन्त्र, राज्य-संघ विभिन्न प्रान्तों और राज्यों का ऐसा राजनैतिक और वैधानिक संगठन है, जिसमें उसके

अवयवभूत-राज्य या प्रान्तीय शासन केन्द्रवर्ती शासन के लिये अपनी कई विशेष सात्ताओं को उसमें विलीन कर देते हैं और खुद अपने लिये भी कुछ विशेष स्वतन्त्र-सत्ताएं रक्षित रखते हैं। सत्ता का केन्द्र खास प्रधान संघ बन जाता है और उसके अवयवभूत राज्यों में भी मर्य्यादित स्वतन्त्र सत्ता कायम रहती है। दूसरे शब्दों में यों कह लीजिये कि अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में, या उन मामलों में जो सारे देश के हित या नीति से सम्बन्ध रखते हैं, संघ की केन्द्रीय सरकार ही पूर्णसत्ताधारी रहती है, पर अन्य आन्तरिक मामलों में उसके अवयवभूत-राज्य (Federal units) स्वाधीन रहते हैं। सुप्रसिद्ध राजनीतिक लेखक ल्यूईस अपने " On the use and abuse of some political terms नामक ग्रन्थ में लिखता है:— " राज्यसंघ (Federation) वह है जिसमें केन्द्रवर्ती सरकार बाह्य राज्यसत्ता (External sovereignty) के सम्पूर्ण स्वत्वों और अधिकारों को भोगती है। राज्यसंघ ही एक ऐसा संगठन है, जिसका अन्तर्राष्ट्रीय व्यक्तित्व (International Personality) है और जो अन्तराष्ट्रीय विधान में उन सब राज्यों या प्रान्तीय शासनों का प्रतिनिधि होने का उचित दावा कर कसता है जो उसके अंगभूत बन गये हैं। आप अमेरिका के संयुक्तराज्य का उदाहरण ले लीजिये। इसमें अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में संघशासन ही सम्पूर्ण राज्य-सत्ता का अमलदरामद करता है और अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध में अवयवभूत-राज्यों का कोई पृथक व्यक्तित्व नहीं है और न उन्हें ऐसे मामलों में कोई अलग अधिकार ही हैं।

कहने का मतलब यह है कि संघ-शासन या राज्य-संघ विभिन्न स्वतन्त्र राज्यों का वह संगठन है जिसमें कई स्वतन्त्र-राज्य मिलकर एक सर्वसामान्य संयुक्त-राज्य की योजना करते हैं। इसमें राज्य सत्ता के कुछ अधिकार तो वे अपने पास रखते हैं और शेष अधिकारों को वह उक्त नवनिर्मित अपने राज्य-संघ में विलीन कर देते हैं। सार्वदेशिक हित और अन्तर्राष्ट्रीय मामलों का सारा कारोबार राज्यसंघ करता है और अपने आन्तरिक मामलों के सम्बन्ध में अवयवभूत-राज्य स्वतन्त्र रहते हैं।

इस समय अमेरिका के संयुक्त-राज्य, मेक्सिको के संयुक्त राज्य, व्हेनेग्युला, अर्जेन्टाईन, ब्राझिल, जर्मनी स्विट्जर्लेण्ड, आस्ट्रिया, सोवियेट-रिपब्लिक, केनेडा आदि देश संघ—शासन प्रणाली द्वारा शासित होते हैं। हां, इनमें कुछ-कुछ भेद अवश्य है। भारतवर्ष में भी भारत सरकार के एक्ट १९३५ में भावी संघ—शासन की योजना दी गई है। इस संघ—शासन में भारत के वे देशी राज्य भी शामिल किये जावेंगे जिनके राजा उसमें सम्मिलित होने की स्वीकृति दे देंगे और उनके वे ही विषय संघ—शासन के अधिकार-क्षेत्र में लिये जावेंगे जिनके लिये राजा लोग अपनी मंजूरी दे देंगे।

Federation of Labour श्रमिक-संघ; मज़दूर-संघ।

Female Suffrage स्त्रियों का मताधिकार; जितने प्रगतिशील राजनैतिक ग्रन्थकार हुए हैं, प्रायः उन सब ने स्त्रियों के मताधिकार का समर्थन किया है। उनका कथन है कि राजकीय कार्य्यों में स्त्रियों का भाग होने से उनमें अधिक पवित्रता और उदार भावों का संचार होगा। सार्वजनिक-जीवन ऊंचा उठेगा। समाज को इससे बड़ा लाभ होगा। कई आधुनिक विचारकों का मत है कि बुद्धि और प्रतिभा तथा नैतिक चरित्र में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियां बढ़कर हैं और अगर देशकी राजनीति में उनका सहयोग प्राप्त किया गया तो राजनीति का विकास होगा और वह मानवी कल्याण का अधिक साधन कर सकेगी। जिन जिन देशों में स्त्रियों को मताधिकार दिया गया है वहां उन्होंने कई मानव—हितकारी कानूनों को पास करवाने में बड़ा काम किया है। सुप्रख्यात् तत्ववेत्ता मिल का कथन है:—" कोई यह कहने का साहस नहीं कर सकता कि स्त्रियां अपने मताधिकार का दुरुपयोग करेंगी। इस सम्बन्ध में जो सबसे बुरी बात कही जासकती है, वह यह है कि स्त्रियां अपने पतियों के इशारे पर वोट देंगी। अगर ऐसाही है तो देने दीजिये, कोई हर्ज़ नहीं। हां, अगर वे खुद सोच-विचार कर अपने मताधिकार का उपयोग करेंगी तो राष्ट्र का अधिक हित साधन कर सकेंगी।" दूसरे लेखकों ने स्त्रियों की प्रतिभाशक्ति का दिग्दर्शन कराते हुए उनके मताधिकार का ज़ोरदार शब्दों में समर्थन किया है।

उन्होंने इंग्लैण्ड की सम्राज्ञियाँ एलिज़ाबेथ और विक्टोरिया, आस्ट्रिया की मेरिया थेरेसा, रूस की सम्राज्ञी केथेराइन के उदाहरण देकर यह दिखलाया है कि जहाँ-जहाँ स्त्रियों को राज्यशासन के अवसर मिले हैं, वहाँ-वहाँ उन्होंने उनके बड़े ही दिव्य उपयोग किये हैं और अपनी असाधारण राजकीय प्रतिभा का परिचय दिया है। इसके सिवा स्त्रियों के मताधिकार के समर्थकों ने इस पक्ष में और भी कई सुदृढ़ युक्तियाँ देकर अपने पक्ष का समर्थन किया है।

स्त्रियों के मताधिकार के विरोधी भी हैं। सुप्रख्यात् राजनीतिक ग्रन्थकार ब्रायसी पहले स्त्रियों के मताधिकार का बड़ा समर्थक था, पर पीछे जाकर उसके मत में बड़ा परिवर्तन हुआ और वह इसका विरोधी होगया। उसने अपनी 'Letters to a friend on votes for women' नामक छोटे से ग्रन्थ में स्त्रियों के मताधिकार का ज़ोरदार शब्दों में विरोध किया है। और भी कुछ लेखक इसके विरोधी हैं। उनका कथन है कि राजनीति में स्त्रियों के भाग लेने से उनके सुन्दर स्त्रियोचित गुणों का नाश हो जायगा। स्त्रियों का प्रधान कार्यक्षेत्र मातृत्व का विकास करना है, और राजनीतिक मैदान के बजाय घर ही उनके लिये उपयुक्त स्थान है। जहां-जहां स्त्रियों ने राजनैतिक क्षेत्र में प्रवेश किया है, वहां-वहां गार्हस्थ्य जीवन के सुख में बड़ी ठेस लगी है।

कुछ भी हो, इटली और जर्मनी को छोड़कर, सारे सभ्य संसार में स्त्रियों के मताधिकार का समर्थन किया जा रहा है। भारतवर्ष का भी प्रगतिशील दल इस बात का समर्थक है और यहां की सुशिक्षित महिलाएं अधिकाधिक राजकीय अधिकार प्राप्त करने के लिये अपने क़दम आगे बढ़ा रही हैं।

Feudalism सामंत प्रथा; फौजी मदद की शर्त पर जागीर देने की प्रथा।

Feudal Lord सामंत।

Finance राजस्व; अर्थ-प्रबन्ध।

Financial राजस्व सम्बन्धी; आर्थिक।

Financial Credit आर्थिक साख।

Financial enquiry आर्थिक जांच; राजस्व-सम्बन्धी जांच।

Financial Stability आर्थिक दृढ़ता।

Financier पूंजीपति; पूंजी लगाने वाला; अर्थविधि-कुशल।

Fiscal राज्य-कर विषयक।

Fiscal Autonomy आर्थिक स्वतन्त्रता।

Fiscal Policy राज्य कर विषयक नीति; अर्थनीति।

Force Theory शक्ति-सिद्धान्त; राजनीतिशास्त्र का वह सिद्धान्त जिसमें यह प्रतिपादित किया गया है कि राज्य की उत्पत्ति शक्ति से हुई है।

Foreign विदेशी; परकीय; दूसरे देश का।

Foreign Affairs विदेशी मामले।

Forest Department जंगल का महकमा।

Foreign Office वैदेशिक विभाग; वह विभाग जो विदेशी राजकीय मामलों से सम्बन्ध रखता है।

Forest Production जंगल की उपज।

Four Eights चार आठ; यह वाक्यांश मज़दूरों की कुछ मांगों के लिये काम में आता है। वे मांगें ये हैं: (१) आठ घण्टे काम करना; (२) आठ घण्टे खेलना, (३) आठ घण्टे सोना, और ८ शिलिंग रोज़ मज़दूरी मिलना।

Fourth Estate 'मजदूर वर्ग' के लिये, साम्यवादी लेखों में, इस वाक्यांश का प्रयोग हुआ है।

Franchise मताधिकार।

अठारहवीं सदी के फ्रेंच राजनीति-दर्शन (Political philosophy) का यह सिद्धान्त था कि हर एक नागरिक को अपने प्रतिनिधि के चुनाव में भाग लेने का स्वाभाविक और पुश्तैनी अधिकार है। उस समय बड़े-बड़े फ्रेंच राजनीतिक दार्शनिकों का यह मत था कि सर्व साधारण की इच्छा (General will) ही प्रभुता (Sovereignty) है और यह इच्छा तब तक ठीक रूप से प्रकट नहीं हो सकती जब तक कि सब नागरिक अपने प्रतिनिधियों के चुनाव के द्वारा उसके आविष्करण (Expression) में भाग न लें। सुप्रसिद्ध राजनीतिक आचार्य मांटेस्क्यू महोदय का कथन है कि उन लोगों को छोड़कर, जो इतनी नीची श्रेणी के हैं कि जिनकी अपनी निजी इच्छा ही नहीं है, सब लोगों को प्रतिनिधियों के चुनाव में हिस्सा लेने का अधिकार होना चाहिये।

सुप्रसिद्ध फ्रेंच दार्शनिक विद्वान रूसो का भी यही मत था। फ्रांस की राज्यक्रान्ति के समय के अन्य कितने ही विद्वानों ने इस मत का समर्थन किया था। फ्रांस की राज्यक्रान्ति के समय के रोवस्पेयर नामक विद्वान-का कथन है, "प्रभुता" ( Sovereignty ) लोगों में वास करती है और हर एक नागरिक का, चाहे वह कोई क्यों न हो, प्रतिनिधित्व में भाग होना चाहिये। उसका यह हक़ है कि जिन क़ानूनों की उसे पावन्दी करनी पड़ती है उनके संगठन में वह उचित योग दे।" एक अन्य तत्कालीन फ्रेंच विद्वान् का कथन है कि मताधिकार ( Suffrage ) प्रकृति का दान है। प्रत्येक नागरिक को इस दान के उपभोग करने का नैसर्गिक अधिकार है। यद्यपि फ्रांस देश के विद्वानों ने उपरोक्त सिद्धान्त का वड़े जोर से मण्डन किया था, पर दुःख की वात है कि उस समय ख़ास फ्रांस देश के शासन-सङ्गठन में इसका समावेश न हो सका था। इस उन्नतिशील समय में भी स्विट्ज़रलैंड को छोड़कर साधारण मताधिकार कहीं भी व्यवहार में नहीं आ रहा है। एक-दो साधारण अपवादों को छोड़कर यूरोप और अमेरिका के भिन्न-भिन्न देशों की शासन-प्रणालियों में मताधिकार कुछ विशिष्ट नियमों और शर्तों पर रखा गया है। इसके खुलासे के लिये हम आगे कई भिन्न-भिन्न देशों के मताधिकार का अति संक्षिप्त इतिहास देते हैं। इससे पाठकों को समझने में कुछ सुभीता होगा।

सन् १८३२ तक इंगलैंड में पार्लियामेन्ट के लिये सदस्य चुनने का केवल उन्हीं को अधिकार था जिनकी स्थावर संपत्ति ४० शिलिंग या इससे ऊपर हो। यहां यह वात न भूलना चाहिये कि उस वक्त के ४० शिलिंग का मूल्य आजकल के ४० शिलिंग से बहुत अधिक था। इसके वाद जैसे-जैसे राजनीतिक विचारों का विकास होता गया वैसे वैसे अन्य देशों की तरह इंगलैंड की मताधिकार पद्धति में भी परिवर्त्तन होता गया। आज इङ्गलैंड में जनता के अधिकांश को मत देने का अधिकार है। केवल घरू नौकर, ब्रह्मचारी ( जो अपने माता-पिता के आश्रय में रहते हैं, और जिनका निजि ठौर ठिकाना नहीं ), हमेशा इधर-उधर घूमने वाले, पागल, दण्ड-भोगी, अत्यन्त-दरिद्री आदि मनुष्यों को छोड़कर प्रायः सभी जनता को इंगलैंड में मताधिकार है।

फ्राँस में भी दण्ड-प्राप्त, दिवालिया, नावालिग़ और युद्ध पर गये हुई फ़ौज़ी लोगों को छोड़कर सब पुरुषों को मताधिकार है।

जर्मनी में भी करीव करीव सब पुरुषों को मताधिकार है। हाँ, जर्मनी में इंगलैंड और फ्राँस की अपेक्षा निर्वाचकों की अधिक उम्र होनी चाहिये। विना पचीस वर्ष की उम्र हुए वहाँ कोई पुरुष मताधिकार प्राप्त कर नहीं सकता। यहाँ भी अन्य कई देशों की तरह पागल, दिवालिया, अत्यन्त दरिद्र और युद्ध पर गये हुए सैनिकों को मताधिकार नहीं है। निर्वाचन के कुछ विशिष्ट समय के पहले निर्वाचकों का नाम निर्वाचक-सूचीपत्र (Electoral List) पर लिखा जाता है।

वेल्जियम में सन् १८९३ में वहुमताधिकार ( Plural voting ) की पद्धति शुरू हुई। वहुमताधिकार का अर्थ है;-किसी विशिष्ट मनुष्य को किसी विशिष्ट स्थिति या गुण के कारण एक से विशेष मत देने का अधिकार प्राप्त होना। इस विशेषमत को वज़नदार मत ( Weighted note ) कहा है। कहा जाता है कि इस वज़नदार मत की पद्धति उन दोषों को कम करने के लिये निकाली गयी है जो आम मताधिकार ( Universal Suffrage ) की पद्धति से उत्पन्न होते हैं। वज़नदार मताधिकार के हिमायतियों का कहना है कि संसार में हमेशा विद्वानों और बुद्धिमानों की अपेक्षा अज्ञानियों और मूर्खों की ही संख्या अधिक होती है और उसका परिणाम यह होता है कि चुनाव करने में विद्वानों और बुद्धिमानों से अज्ञों और मूर्खों का अधिक वल वढ़ जाता है। इससे कई बुराइयां पैदा होती हैं। इन्हें रोकने के लिये यह आवश्यक है कि किसी विशिष्ट गुण तथा स्थिति सम्पन्न मनुष्य को साधारण जनता के मुक़ावले में एक से अधिक वोट ( मत ) दिये जावें। इससे कम संख्या वाले विशिष्ट गुण-सम्पन्न मनुष्य अधिक संख्या वाले अज्ञानियों के मुक़ावले में खड़े होकर उन बुराइयों को संयमित करने में समर्थ हो सकेंगे जो सर्वमताधिकार में अज्ञानियों की ज़्यादा संख्या होने के कारण उत्पन्न हुई हैं।

वज़नदार मताधिकार की पद्धति भी निर्दोष नहीं।

धजनदार मताधिकार देने के लिये जिन विशिष्ट गुणों और स्थितियों की आवश्यकता होती है उनकी ठीक-ठीक परीक्षा करने के लिये कौनसी कसौटी पैदा करना चाहिये? और भी इसमें तरह-तरह की अड़चनें उपस्थित होती हैं। यद्यपि कई दृष्टि से यहाँ धजनदार मताधिकार पद्धति ठीक चलती है, पर आजकल संसार के मत का पलड़ा इस ओर झुकता हुआ नहीं है। आज कल संसार की गति आम मताधिकार पद्धति की ओर विशेष रूप से है।

अक्सर यह कहा जाता है कि प्रत्येक नागरिक का यह पुश्तैनी और स्वाभाविक अधिकार है कि वह प्रतिनिधियों के चुनाव में हिस्सा ले। प्रजा ही सरकार का अवलम्ब है, प्रजा ही सरकार की सब शक्तियों का आधार है। ऐसी हालत में कई राजनीतिज्ञों के मतानुसार प्रजा का कोई भी समझदार मनुष्य मताधिकार से विहीन न रक्खा जाना चाहिये। अठारहवीं सदी के फ्रेंच राजनीतिज्ञों का भी यही मत था।

सुप्रसिद्ध राजनीति विशारद जज स्टोरी महोदय का कथन है कि यह बात कभी सम्भव नहीं हो सकती कि सबके सब प्रजाजन मताधिकार प्राप्त कर सकें। विशुद्ध से विशुद्ध प्रजातंत्र में भी कुछ लोग ऐसे रह ही जाते हैं जिन्हें मताधिकार नहीं रहता। क्या पागल, बच्चे, कुचरित्र आदि कई प्रकार के मनुष्य विशुद्ध से विशुद्ध प्रजातन्त्र में भी मताधिकार से विहीन नहीं रखे जाते? जज स्टोरी महोदय के कथनानुसार अगर किसी बात का भेद भाव रक्खे बिना सबको बिना किसी अपवाद के मताधिकार दे दिया जावे तो राजकार्य एक तरह से असम्भव हो जायगा। अतएव यह आवश्यक है कि मताधिकार जनता की योग्यता और बुद्धिमत्ता पर निर्भर रक्खा जावे। हाँ, मताधिकार में शिक्षा सम्बन्धी उपाधियों का, बड़े पद का या धन का प्रतिबन्ध न रखा जावे। हर्ष की बात है कि यह प्रतिबन्ध दिन-प्रति दिन सभ्य देशों से में उठता जा रहा है। मिल प्रभृति कुछ सुप्रख्यात् राजनीति विशारद यद्यपि यह आवश्यक नहीं समझते कि मताधिकार के लिये अमुक अमुक शिक्षा सम्बन्धी उपाधियों की आवश्यकता है, पर वे इस बात पर बड़ा जोर देते हैं कि मत देने वालों को केवल लिखना-पढ़ने का ज्ञान ही नहीं चाहिये, वरन् उन्हें कुछ अन्य प्रकार का भी व्यावहारिक ज्ञान होना चाहिये। मिल महोदय कहते हैं —

"मैं इस बात को अनुचित समझता हूँ कि जिन लोगों को लिखना पढ़ना या मामूली हिसाब किताब का भी ज्ञान नहीं उन्हें मताधिकार दिया जावे। मताधिकार के लिये लोगों को न केवल लिखना पढ़ना और मामूली हिसाब—किताब ही जानना चाहिये पर इनके अतिरिक्त उन्हें साधारण इतिहास का, संसार की राजनीतिक अवस्था का थोड़ा बहुत ज्ञान होना चाहिये।" आगे चल कर मिल महोदय यह भी कहते हैं कि "जो लोग टेक्स देते हैं उन्हें चुनाव में टेक्स न देने वालों की अपेक्षा कुछ अधिक अधिकार होने चाहियें।"

सुप्रसिद्ध अंग्रेजी लेखक लेकी महोदय ने "डेमोक्रेसी एण्ड लिबर्टी" नामक ग्रन्थ में उन बुराइयों को दर्शाया है जो अज्ञानियों के हाथ शासनसत्ता चली जाने से उत्पन्न होती हैं। इन्होंने आम मताधिकार को बुद्धिमत्तापूर्ण और उपयोगी नहीं बतलाया। उन्होंने कहा है कि अगर शासन का अंतिम अधिकार उन लोगों के हाथ चला जायगा जो सबसे अधिक दरिद्र, अज्ञानी और अयोग्य हैं (और इन्हीं की सबसे अधिक संख्या भी रहती है) तो इससे मनुष्य-जाति का बड़ा नुकसान होगा। संसार को योग्यता पूर्वक संचालित करने में बुद्धि जितनी सफल हो सकती है उतनी खाली संख्या की अधिकता नहीं हो सकती। इसी प्रकार सर हेनरी मेन प्रभृति कितने ही विख्यात विद्वानों ने आम मताधिकार का विरोध किया था। उन्होंने साफ साफ प्रतिपादित किया है कि इसके लिये किसी न किसी प्रकार की सीमा अवश्य ही निर्धारित होनी चाहिये।

कुछ भी हो, इसमें संदेह नहीं कि साधारण मताधिकार की ओर संसार की गति बड़ी तेजी से हो रही है। यूरोप में इसकी सबसे अधिक गति हुई है। कई महानुभावों का कथन है कि संसार में शिक्षा का प्रचार दिनोंदिन अधिकाधिक बढ़ता जा रहा है। यूरोप और अमेरिका में प्रायः सर्वत्र अनिवार्य शिक्षा का प्रचार है। मनुष्य-जाति की मानसिक और बौद्धिक स्थिति का विकास हो रहा है। चारों ओर ज्ञान ज्योति

चमकने लगी है। ऐसी हालत में यह कहा जा सकता है कि साधारण मताधिकार में जो बुराइयां भूतकाल में थीं उतनी वर्त्तमान काल में नहीं हैं, और भविष्य काल में तो इनका बहुत कुछ मूलोच्छेदन हो जायगा। हम मिल महोदय के इस कथन से सहमत हैं कि साधारण-मताधिकार के पहले साधारण शिक्षा की आवश्यकता है।

Free स्वतन्त्र; स्वाधीन।

Free Church गैरसरकारी प्रोटेस्टन्ट गिरजा।

Free Hold मुआफ़ी।

Free Lauce राजनीतिज्ञ जो किसी दल में न हो।

Free Man स्वाधीन नागरिक।

Free Thinker स्वतन्त्र विचारक।

Free Trade निःशुल्क व्यापार।

Free Will स्वेच्छा-कर्तृत्व; स्वतन्त्र इच्छाशक्ति।

Free Breakfast-Table आन्दोलन विशेष, जो खाद्य-पदार्थों पर लगने वाले कर के विरुद्ध किया जाता है।

Freedom स्वतन्त्रता; स्वाधीनता; आज़ादी।

Freedom of Action कार्य-स्वतन्त्रता।

Freedom of Speech वाणी-स्वतन्त्रता; भाषण-स्वतन्त्रता।

Freedom of Thought विचार-स्वतन्त्रता।

Free Towns स्वतन्त्र नगर; वे नगर जिनमें अपना खुद का शासन हो। ग्रेटब्रिटेन में हेम्बर्ग, ल्युबेक आदि इस प्रकार के स्वतन्त्र नगर हैं।

Free Love स्वतन्त्र-प्रेम; निष्कंटक प्रेम; अबाधित प्रेम। प्लेटो, फौरियर, शेली, विलियम मॉरिस, बेलफोर्ट बेक्स आदि पाश्चात्य राजनीतिक दार्शनिकों ने "स्वतन्त्र-प्रेम" की प्रथा का बड़े ज़ोरों से समर्थन किया है। कई साम्यवादियों ने भी इसका अनुमोदन किया है। कुछ तत्ववेत्ताओं ने कुटुम्ब-प्रथा के अस्तित्व की उपयोगिता को स्वीकार करते हुए यह प्रतिपादित किया है कि अनिवार्य या ज़बर्दस्ती प्रेम की प्रथा को तो समाज से उठा ही देना चाहिये, और विवाह-प्रथा को सामाजिक रूढियों और धार्मिक बंधनों से मुक्त कर देना चाहिये।

Function कार्य्य; व्यापार।

Function, State–राज्य-कार्य्य।

Fundamental Rights मौलिक अधिकार; मूलभूत अधिकार।

Futurism भविष्यवाद।

---

## G

Garden Cities उद्यान-नगर; वे नगर जो मज़दूरों के लिये इस आशय से बसाये गये हों जिससे कि वे आरोग्यशाली वातावरण में रह सकें। (२) वे नगर जहां जगह-जगह उद्यान लगाये गये हों।

Garden Party उद्यान-भोज।

Garter King of Arms सैनिक कॉलेज का कार्य्यकर अध्यक्ष।

Garter, The most noble order of the:—नाइटहूड की सर्वोच्च उपाधि, जिसकी स्थापना इंग्लैण्ड के सम्राट् जॉर्ज तृतीय ने की थी।

Gaol जेल; क़ारागार।

Gaoler जेलर; क़ैदखाने का दरोगा।

Garrison नगर-रक्षक सेना-दल।

Garrotte वह यन्त्र जिससे स्पेन में गला घोंट कर फांसी की सजा दी जाती है।

General फ़ौजी अफसर; सेनापति।

General Assembly साधारण परिषद्।

Generalissimo अनेक सेनाओं का संयुक्त सेनापति।

General Strike आम हड़ताल; पूर्ण हड़ताल। ईसवी सन् १८३४ की ५ अप्रैल को पहले पहल "Herald of Rights of Industry" में इस शब्द का उपयोग हुआ था।

Geneva, The Congress of–ईसवी सन् १८६७ के सितम्बर मास में इस महासभा का प्रथम अधिवेशन हुआ था। इसमें विभिन्न देशों के सौ प्रतिनिधि ने भाग लिया था।

Geneva Convention जेनेवा की सन्धि। ईसवी सन् १८६४ में यह सन्धि हुई थी और इस पर युरोप के सब बड़े बड़े राज्यों ने हस्ताक्षर किये थे। इसमें युद्ध के घायलों की रक्षा और युद्ध में क्रूर-साधन काम में न लाने के नियम बने थे।

Gentlemen-at-Arms ब्रिटिश सम्राट् के शरीर-रक्षक।

Geographical Unity भौगोलिक एकता।

Georgian इंगलैण्ड के पांच जॉर्ज नामक राजाओं के शासन सम्बन्धी।

Gerrymander निर्वाचन-क्षेत्र का परिवर्तन; किसी पक्ष के लाभार्थ निर्वाचन-क्षेत्र का अदल-बदल करना।

Govern शासन करना; राज्य करना।

Government सरकार; शासन। सरकार राज्य का वह अंग है जिसके द्वारा राज्य की सत्ता या इच्छा प्रकट होती है और जो राज्य की शक्तियों का सञ्चालन करती है। प्रोफेसर सीली के शब्दों में सरकार या शासन राज्य की वह व्यवस्था है जिसके द्वारा उसकी शक्तियां प्रकट होती हैं।

Government, Central: केन्द्रवर्ती शासन; प्रधान सरकार।

Government, Federal: संघ-सरकार; संघ-शासन।

Government, Local-Self: स्थानीय स्वायत्त-शासन।

Government of India भारत सरकार।

Government Pleader सरकारी वकील।

Government, Provincial प्रान्तीय सरकार।

Government, Responsible उत्तरदायी शासन।

Government Services सरकारी नौकरियां।

Governor शासक; प्रान्त का प्रधान शासक।

Governor-General भारत का प्रधान शासक।

Governor General in Council सपरिषद् गवर्नर जनरल।

Governor, Special Powers & Responsibilities of: गवर्नर के विशेष अधिकार और जिम्मेदारियां।

Governor's Provinces गवर्नरों द्वारा शासित प्रांत।

Guild Socialism समिति-साम्यवाद। राजनीति के सुप्रसिद्ध आधुनिक लेखक मि० जी० डी० कोल Guild Socialism की व्याख्या इस प्रकार करते हैं:—"वह साम्यवाद विशेष जो यह प्रतिपादित करता है कि उद्योग-धन्धों का नियन्त्रण राज्य (State) और मजदूरों के सहयोग से होना चाहिये। यह साम्यवाद राज्य की आवश्यकता को स्वीकार करता है। इतने पर भी यह यह मानता है कि समाज के सुखदायी परिवर्तन के लिये यह आवश्यक है कि औद्योगिक-शक्ति प्रधान रूप से मज़दूरों के हाथ में होनी चाहिये। यह सरकार के हाथ में सारी शक्ति देने के विरोध में है। यह स्वतन्त्रता का उपासक है और, जैसा कि ऊपर कहा गया है, वास्तविक और प्रधान सत्ता मजदूरों के हाथ में देने के लिये अपनी आवाज़ बुलन्द करता है।"

साम्यवाद के इस रूप का जन्म ईसवी सन् १९०० में हॉब्सन, ए० जे० पेन्टी आदि महानुभावों द्वारा इंगलैण्ड में हुआ। मि० कोल ने इसे विशेष लोकप्रिय किया।

## H

Habeas Corpus इंगलैण्ड का वैयक्तिक स्वतन्त्रता-रक्षक कानून विशेष; यह ईसवी सन् १६७९ में बना था। इसके अनुसार कोई भी मनुष्य बिना बाक़ायदा मुक़द्दमा चलाये क़ैद नहीं किया जा सकता।

Hague Conference हेग-परिषद्; हेग की सभा। रूस के भूतपूर्व ज़ार के निमन्त्रण पर ईसवी सन् १८९९ में इसका अधिवेशन किया गया था। इस में बहुत से अन्तर्राष्ट्रीय झगड़ों का निर्णय और युद्ध सम्बन्धी नियमों का निर्णय हुआ था। शस्त्राशस्त्रों को परिमित कर युद्ध की सम्भावना को कम करने का भी इस में विचार हुआ था।

Hansard पार्लियामेन्ट की कार्यवाही की सरकारी रिपोर्ट।

Hare's Scheme of Representation हेयर

नामक व्यक्ति की चुनाव पद्धति। इस पद्धति का आशय यह है कि कुछ विशिष्ट संख्या के मतदाता, चाहे वे इधर-उधर बिखरे हुए क्यों न हों, एक मत से किसी ऐसे उम्मीदवार को चुनें जो ब्रिटिश पार्लियामेन्ट में उन का प्रतिनिधित्व करे।

Hellene आधुनिक यूनान की प्रजा।

Hellenism यूनानी सभ्यता या वाक्पद्धति।

Hellenist यूनानी न होकर भी उनकी भाषा आदि का प्रयोग करने वाला व्यक्ति।

Hereditary Monarchy वंशानुगत राजपद्धति; परम्परागत राजपद्धति; वह राजपद्धति जिस में राजा के मरने के बाद उसके बेटे-पोते राज्य करते जावें।

History, Materialistic Interpretation of: इतिहास का भौतिक स्पष्टिकरण; भौतिक तथ्यों पर होने वाले ऐतिहासिक विकास का स्पष्टिकरण। मार्क्स आदि साम्यवादियों का मत है कि इतिहास का विकास और मानव समाज की उन्नति का आधार भौतिक तथ्य ही है।

Home Office गृह विभाग; इंगलैण्ड का वह सरकारी विभाग जिसका काम देश में शांति की स्थापना और अपराधों को मिटाना है।

Home Charges गृह-कर; वह रकम जो भारत-सरकार को व्याज, आर्मी चार्जेज़, रेलवे आमदनी, फुटकर सिविल चार्जेज़, सिविल एडमिनिस्ट्रेशन के लिये इंगलैण्ड को देनी पड़ती है। इसके लिये भारत को लगभग ३,००,००,००० पौन्ड प्रति साल देना पड़ता है। भारतवर्ष की सारी आमदनी का लगभग ⅕ इस में जाता है। कई लेखकों ने इस पद्धति की कड़ी समालोचना की है।

Home Rule स्वराज्य; गृह-शासन।

Home Rule Movement स्वराज्य-आन्दोलन।

Home Estimates इंगलैण्ड का कोष; विलायत का खज़ाना।

House of Commons इंगलैण्ड की साधारण प्रतिनिधि सभा। ब्रिटिश संयुक्तराज्य की सब से बड़ी क़ानून बनाने वाली संस्था पार्लियामेंट है। आधुनिक काल की अन्य देशों की प्रतिनिधि सभाओं में यह सब से पुरानी है, और कई देशों ने इसके नमूने पर अपनी प्रतिनिधि संस्थाओं की रचना की है। इसलिये इसे पार्लियामेंटों की जननी (Mother of Parliaments) भी कहते हैं। इसके दो विभाग हैं। एक साधारणप्रतिनिधिसभा(House of Commons), और दूसरा सरदार सभा (House of Lords)। साधारण प्रतिनिधि सभा के सब सदस्य निर्वाचित होते हैं। इनकी संख्या ६१५ रहती है। ये सदस्य नीचे लिखे अनुसार भिन्न-भिन्न स्थानों के प्रतिनिधि होते हैं।

४९३ इंगलैण्ड और वेल्स के.
७४ स्काटलेण्ड के.
४८ उत्तरीय आयर्लैण्ड के.

इन सदस्यों का निर्वाचन हर पांचवें वर्ष होता है। यह समय पार्लियामेंट की आज्ञा से बढाया जा सकता है। प्रधान मन्त्री की सिफारिश से बादशाह पांच वर्ष से पहले भी नया निर्वाचन कर सकता है।

प्रत्येक सदस्य को भाषण-स्वातन्त्र्य है, अर्थात् उस पर अपने भाषण के लिये राजविद्रोह या मानहानि का अभियोग नहीं चल सकता। वह दीवानी मामले में गिरफ़्तार नहीं किया जा सकता। ईसवी सन् १९११ से प्रत्येक सदस्य को ४०० पौंड प्रति वर्ष मिलते हैं।

House of Lords इंगलैंड की सरदार सभा। इस सभा में खानदानी सरदार रहते हैं। इस के सदस्यों की संख्या लगभग ७०० है। कुल सदस्यों का ब्यौरा इस प्रकार है:—३ शाही खानदान के लॉर्ड, २ प्रधान लाट पादरी (Arch-bishop), २४ लाटपादरी (Bishop), ६१३ संयुक्तराज्य के लॉर्ड (इनमें १८ ड्यूक, २९ मारक्विस, १२४ अर्ल, ६४ वाईकाउन्ट, ३७८ बैरन), ६ स्काटलैंड के लार्ड, जो प्रत्येक पार्लियामेंट के आरम्भ में निर्वाचित होते हैं, २८ आयर्लैण्ड के लॉर्डों के प्रतिनिधि (ये जन्म भर के लिये निर्वाचित होते हैं), ६ न्यायाधीश लॉर्ड (जन्म भर के लिये निर्वाचित होते हैं)।

सरदार सभा का कार्य ४॥ बजे आरम्भ होता है और ८ बजे तक समाप्त हो जाता है। प्रत्येक क़ानूनी मसविदा बादशाह के पास स्वीकृति के लिये भेजे जाने पहले सरदार सभा में विविध मंजिलें तय करता

है। धन सम्बन्धी क़ानूनी सब मसविदे पहले सरदार सभा में उपस्थित नहीं किये जा सकते; उन्हें छोड़ कर अन्य सब मसविदे पहले प्रतिनिधि सभा में पेश किये जाते हैं और सरदार सभा में भी।

सरदार सभा को धन सम्बन्धी कानूनी मसविदों पर कोई अधिकार न होने के कारण उसका मंत्रीदल पर कोई नियन्त्रक-अधिकार नहीं है। मंत्रीदल अपने शासन-कार्य के लिये प्रतिनिधि सभा के प्रति उत्तरदायी है, सरदार सभा के प्रति नहीं। यदि मंत्री-मण्डल किसी प्रस्ताव के सम्बन्ध में सरदार सभा में हार जाय तो उसे इस्तिफ़ा देने की ज़रूरत नहीं।

न्याय-कार्य के सम्बन्ध में सरदार सभा को कुछ ऐसे अधिकार प्राप्त हैं, जो प्रतिनिधि सभा को प्राप्त नहीं हैं। किसी लॉर्ड की राजविद्रोह या अन्य घोर अपराध सम्बन्धी जांच सरदार सभा ही में होती है। लॉर्डों की जागीर से सम्बन्ध रखने वाले मुक़द्दमों का निर्णय भी सरदार सभा ही में होता है। यदि प्रतिनिधि सभा किसी पर अभियोग चलाती है तो वह सरदार सभा ही में चल सकता है। ब्रिटिश संयुक्त राज्य की सबसे बड़ी अपील इसी सभा में सुनी जाती है। उपर्युक्त न्याय-कार्य के लिये छः लॉर्ड नियुक्त रहते हैं। इन्हें अपील सुनने वाले लार्ड (Lords of Appeal) कहते हैं। किसी न्याय-कार्य के समय इनमें से तीन की उपस्थिति आवश्यक है।

House Tax गृहकर; वह कर जो प्रत्येक घर के पीछे लगाया जाता है।

Humanism मानवता;मानवता का धर्म; मानव-भावनावाद; मानव-हित वाद।

Humanitarianism मानव-हित-वाद; वह दार्शनिक और सामाजिक सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि मानव-प्रेम ही मनुष्य-जीवन का आदर्श होना चाहिये।

---

# I

Ideal आदर्श; भावनात्मक।

Ideal Government आदर्शराज्य।

Idealism आदर्शवाद; ध्येयवाद; भावनावाद।

Idealist आदर्शवादी; भावनावादी।

Ideology भावनाशास्त्र; भावना-विज्ञान।

Identical Proposition अभिन्न विधान।

Impeachment दोषारोपण; अभियोग। राज्य के विरुद्ध किसी प्रकार का अपराध करने के लिये पार्लियामेंट या किसी ऊँची अदालत के सामने जो अभियोग या मुक़द्दमा चलाया जाता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। भारत के भूतपूर्व गवर्नर जनरल वारनहेस्टिंग्ज़, बेकन, और लार्ड मेलविल पर इस प्रकार के मुक़द्दमे ब्रिटिश पार्लियामेंट के सामने चले थे।

Imperial साम्राज्य सम्बन्धी; बादशाही; शाही।

Imperial Conference साम्राज्य-परिषद्।

Imperial Court शाही कचहरी।

Imperial City शाही नगर।

Imperial Federation साम्राज्य-संघ।

Imperial Interest साम्राज्य-स्वार्थ।

Imperial Preference साम्राज्य के अन्दर बने हुए माल को विशेष सुविधाएं देने की नीति; साम्राज्य सरकार की नीति, जिसमें वह अपने साम्राज्य के बने हुए माल के अधिक प्रचार के लिए महसूल आदि सम्बन्धी विशेष सुविधाएं देती है।

Imperialism साम्राज्य वाद; साम्राज्य-भावना।

Imperialist साम्राज्य-वादी।

Income Tax आय-कर।

Incremental time scales वेतन-वृद्धि का समय।

Indenture इक़रारनामा; प्रतिज्ञापत्र।

Indentured Labour प्रतिज्ञाबद्ध कुली-प्रथा।

Indemnity क्षतिपूर्ति; नुक़सान भरपाई।

Independance स्वाधीनता; स्वतन्त्रता।

Indian Head भारतीय मद।

Indianisation भारतीयकरण।

Indianisation of Army भारतीय सेना का राष्ट्रीयकरण।

Indianisation of Public Services सरकारी नौकरियों का भारतीयकरण।

Indifferentism तटस्थतावाद।

Individualism व्यक्तिवाद; व्यक्ति-स्वातन्त्र्य-वाद।

पाश्चात्य लेखकों के मतानुसार व्यक्तिवाद का उत्पत्ति-काल अठारहवीं सदी का उत्तरार्द्ध है। इस समय यूरोप में सरकार का शासन बेहद बढ़ा हुआ था। व्यक्ति-स्वातन्त्र्य का नामोनिशान तक नहीं था। इसी से प्रतिक्रिया शुरू हुई। उसी समय फिजियोक्रेट के अनुयायी अर्थशास्त्रविदों ने यह प्रकट किया था कि राज्य के उद्योगधन्धों के लिये किसी प्रकार की शर्तें टालकर लोगों के आर्थिक व्यापार में किसी प्रकार का हस्तक्षेप नहीं करना चाहिये। उसका कार्य्य केवल उन प्रकृति के नियमों की रक्षा करना होना चाहिये, जिनके अन्तर्गत देश की पैदाइश बढ़े। फिजियोक्रेट के मतानुयायियों ने राज्य की उच्च सत्ता पर भी आक्रमण किया था। उन्होंने उद्योग और व्यापार के लिये पूर्ण स्वाधीनता की आवाज़ उठाई थी। सुप्रसिद्ध अर्थशास्त्रवेत्ता एडम स्मिथ ने भी अपने विख्यात ग्रन्थ "Wealth of the Nations" में इस मत का बड़े ज़ोर से समर्थन करते हुए लिखा था कि राज्य को लोगों के आर्थिक मामलों में हाथ डालने की आवश्यकता नहीं। इसके बाद रिकार्डो, माल्थस नामक अंग्रेज ग्रन्थकारों ने, वास्टियेट, डे-टाँक्यूव्हेल (De. Tanqueville), डूनायर, लिभानसे नामक फ्रेन्च लेखकों ने; तथा कान्ट (Kant), फिच (Fichte), विलिहेम हमबोल्ट (Wilihelm Humboldt) आदि जर्मन दार्शनिकों ने भी इसी बात का समर्थन किया था। इन महाशयों के बाद भी लेबोले (Laboulaye), माईकेल, हर्बर्ट स्पेन्सर, जॉन स्टुअर्ट मिल, ब्रुस स्मिथ, वर्ड्सवर्थ नाम के कितने ही विख्यात महानुभाव इसका बड़े ज़ोर से समर्थन करते हैं।

सब से पहले सन् १७९१ में विलिहेम हमबोल्ट ने एक ग्रंथ लिखा था, जिसमें उसने बड़े ज़ोर से यह प्रतिपादन किया था कि "सरकार को जहाँतक बन सके कम शासन करना चाहिये। वही सरकार सब से अच्छी है जो सब से कम शासन करती है। सरकार का सब से पहला कर्तव्य यही है कि अपने राज्य के व्यक्तियों के व्यक्तित्व का विकास करे।"

इंग्लैंड के महान् दार्शनिक हर्बर्ट स्पेन्सर महोदय ने व्यक्तिवाद का बड़े ज़ोर से समर्थन किया है। उसका कथन है कि राज्य का अस्तित्व मनुष्य के परम्परागत अहंभाव (Egoism) और बदमिज़ाजी (Perversity) का परिणाम है, अतएव वास्तव में राज्य-रक्षक होने से भी कहीं अधिक भक्षक है। आगे चलकर वह फिर कहते हैं;—"चाहे यह बात सत्य हो या न हो कि मनुष्य अधर्म के ढाँचे में ढाला गया है, पर यह बात बिलकुल सत्य है कि राज्य की उत्पत्ति आक्रमण से हुई है। राज्य की स्थापना मनुष्य के दुष्प्रकृति के कार्य्यों में उचित रोक रखने के लिये और एक मनुष्य को दूसरे मनुष्य के अत्याचारों से बचाने के लिए हुई है। अतएव जब समाज अपनी पूर्ण नैतिक अवस्था पर पहुँच जायगा तब उसे राज्य-शासन की कोई आवश्यकता ही न रहेगी।" स्पेन्सर महोदय कहते हैं, "सरकार तत्त्वतः दुराचारी (Immoral) है। उसका अस्तित्व इसीलिए है न कि अपराध का अस्तित्व है? क्या अपराध के मिटते ही सरकार को न मिट जाना चाहिये?......यह ख्याल करना ग़लत है कि सरकार का अस्तित्व हमेशा के लिये बना रहना चाहिये।"

आगे चलकर स्पेन्सर ने यह दिखलाया है कि व्यापार और वाणिज्य के लिये सरकार को क़ानून बनाने का कोई अधिकार नहीं। साथ ही कारन्टाइन, रजिस्ट्रेशन क़ानून, अनिवार्य्य शिक्षा आदि काम भी स्पेन्सर के मतानुसार सरकार के नहीं हैं। ये काम लोगों को अपने-आप करने के हैं। स्पेन्सर के मतानुसार राज्य को केवल वहीं हस्तक्षेप करने का अधिकार है, जहाँ किसी के स्वत्वों का अपहरण होता हो।

स्पेन्सर महोदय की तरह अन्य कितने ही विद्वानों ने व्यक्तिवाद का समर्थन किया है। उनका कहना है कि राज्य को व्यक्ति की स्वतन्त्रता में बाधा न देनी चाहिये। उसे इस प्रकार स्वतन्त्र छोड़ देना चाहिये कि वह अपने जीवन या अस्तित्व के उद्देशों को अच्छी प्रकार समझ सके। जबतक किसी व्यक्ति की स्वाधीनता से दूसरों की स्वाधीनता में बाधा न आवे, तब तक राज्य

को न्यायतः यह अधिकार नहीं है कि वह उस व्यक्ति की स्वाधीनता में बाधा उपस्थित करे। कांट, फिश्ट, हम्बोल्ड, जॉन स्टुअर्ट मिल प्रभृति राजनीति-विशारदों ने बड़े ज़ोर से यह प्रतिपादन किया है कि व्यक्ति में रही हुई सब शक्तियों का एक साथ विकास करने के लिये यह आवश्यक है कि उसकी स्वाधीनता में यथा सम्भव न्यून से न्यून बाधा डाली जावे। क्योंकि उसकी स्वाधीनता में जितनी रोक रखी जायगी, उतनी ही उसकी उन्नति और स्वावलम्बन की शक्तियां कम और उसकी जिम्मेदारी निर्बल होगी तथा उसकी शक्तियों का ह्रास होकर उसका चरित्र खोटा होगा।" जॉन स्टुअर्ट मिल ने भी कहा है कि राजशासन की ज्यादती ( Excess of Government ) से व्यक्ति की मानसिक शक्ति की वृद्धि में हानि पहुँचती है और इससे मनुष्य को अपनी निर्णय-शक्ति के अनुसार कार्य्य करने में बाधा उपस्थित होती है। खुली प्रतिस्पर्धा व्यक्ति की सर्वोत्तम शक्यताओं ( Possibilities ) का विकास करती है, उसकी उपज-बुद्धि को बढ़ाती है और उसमें स्वावलम्बन के भाव दृढ़ करती है। इसी बात को सामने लाकर व्यक्तिवादी कहते हैं कि सर्वोत्तम सभ्यता का विकास व्यक्तिवाद की ही प्रधानता से होता है। जिन लोगों के कार्य्यों में राज्य का हाथ रहता है या जो लोग बात-बात में राज्य की सहायता पर निर्भर रहते हैं, वे कभी तरक्की नहीं कर सकते।

इसके अतिरिक्त व्यक्तिवादियों का कहना है कि हमारा सिद्धान्त, शास्त्र (Science) के गहनतम तत्त्वों पर निर्भर करता है। वह विकासवाद के तत्त्व से मेल खाता है। यही एक सिद्धान्त है जो संसार में चलनेवाले आर्थिक-कलह में योग्यता की जीत करवाता है। व्यक्तिवाद का मत है कि स्वार्थ ( Self-interest ) मानवी प्रकृति का सर्वव्यापी तत्त्व है। हर एक मनुष्य जितनी अच्छी तरह अपने लाभों को समझता है उतनी अच्छी तरह कोई सरकार नहीं समझ सकती। व्यक्तिवाद डंके की चोट कहता है कि प्रत्येक मनुष्य को अपने पैरों पर खड़ा रहने देना चाहिये, फिर चाहे वह खड़ा रह सके या गिर पड़े। उसे अपना भाग्य बनाने में राज्य को मदद देने की आवश्यकता नहीं। किसी व्यक्ति को निस्सहाय छोड़ देने से यह परीक्षा हो जायगी कि वह इस जीवन-संग्राम में जीवित रहने के योग्य है या नहीं। अगर वह जीवित रहने के योग्य होगा तो विजय पाकर अपना रास्ता आप निकाल लेगा, नहीं तो उसका अस्तित्व मिट जायगा। इस प्रकार संसार में योग्य और समर्थ मनुष्यों का अस्तित्व रह जायगा; अयोग्य और असमर्थ अपने आप मिट जावेंगे। इससे समाज का बड़ा कल्याण होगा; क्योंकि यह योग्य और समर्थ मनुष्यों का समुदायमात्र रह जायगा।

व्यक्तिवाद के समर्थक यह प्रतिपादन करते हैं कि व्यक्तिवाद की नींव अत्यन्त गम्भीर आर्थिक तत्त्वों पर लगी हुई है। कहा जाता है कि उद्योग-धन्धों के खानगी लोगों के हाथ में होने से जितने अच्छे परिणाम निकलते हैं, उतने राज्य के हाथ में होने से नहीं निकलते; क्योंकि इसमें व्यक्ति का निजी स्वार्थ रहने से वह अपनी सारी शक्तियों और योग्यता को इनकी तरक्की में लगा देता है। इनकी तरक्की के नये-नये मार्ग उसे सूझते हैं। इससे पैदाइश भी ज्यादा होती है, और व्यक्ति की शक्तियों को आविष्करण का मार्ग मिलने से वे खूब फलती-फूलती हैं।

अन्त में व्यक्तिवादी राज्य की सर्वज्ञता को ( Omnicience ) स्वीकार नहीं करते। वे यह नहीं मानते कि व्यक्तियों की आवश्यकताओं को जितनी अच्छी तरह से खुद व्यक्ति समझ सकते हैं, उससे अधिक अच्छी तरह राज्य समझ सकता है। उनके मतानुसार राज्य में व्यक्तियों से अधिक आविष्कारक-बुद्धि नहीं है, क्योंकि राज्य भी तो व्यक्तियों ही से बना है।

Individualist व्यक्तिवादी; वह मनुष्य जो व्यक्तिवाद का समर्थन करता है।

Industrialism औद्योगिकवाद।

Industrial Reserve Army औद्योगिक रक्षित-सेना; रक्षित मज़दूर समूह। मार्क्स ने यह वाक्यांश उन लोगों के लिये काम में लिया है जो अत्यधिक जनसंख्या के कारण नहीं, पर पूँजीवादियों की उत्पादन-प्रथा के कारण बेकार हो गये हैं। औद्योगिक उत्पादन प्रथा में मशिनरी के उपयोग के कारण बेकारों की संख्या बढ़ रही है। पूँजीवादी, मार्क्स के मतानुसार, इस बढ़ी हुई बेकारी का उपयोग अपने फ़ायदे के

लिये करते हैं। वे मज़दूरों की तनख्वाह घटाकर अधिक मुनाफ़ा प्राप्त करने की कोशिश करते हैं।

Industrial Revolution औद्योगिक क्रान्ति। यह वाक्यांश १८ वीं सदी में नवीन यन्त्रों के आविष्कारों के कारण होने वाली औद्योगिक क्रान्ति के लिये प्रयुक्त होता है।

Inferiority Complex निकृष्टता की ग्रन्थि।

Instinct of Self-preservation आत्म-रक्षा की स्वाभाविक प्रवृति।

Initiative स्विट्ज़रलैंण्ड के शासन की वह पद्धति विशेष जिसके द्वारा कोई भी पचास हज़ार मतदाता किसी क़ानून के परिवर्तन की मांग कर सकते हैं।

Integral Socialism आदर्शवादी साम्यवाद। इस वाक्यांश का प्रयोग बॅनॉइट मेलन, डे.पेप और ला ह्रोव आदि ने पहले-पहल किया था। इस साम्यवाद का दूसरा नाम Idealist Socialism अर्थात् आदर्शवादी साम्यवाद भी है। इसके सिद्धान्त मार्क्स और ऐंगल द्वारा प्रचलित वैज्ञानिक साम्यवाद (Scentific Socialism) के विपरीत हैं। इसका उद्देश केवल मज़दूरों ही की भलाई नहीं है, वरन् सारी दुःखी मनुष्य जाति की भलाई है। वैज्ञानिक साम्यवाद मनुष्य-समाज के एक अवयव—मज़दूरदल-विशेष—के हित के लिय कार्य्य करता है, पर आदर्शवादी साम्यवाद का ध्येय सब दुःखी मनुष्यों का हित करना है, फिर चाहे वे किसी दल के हों। अगर शासक जाति या पूँजीपतियों में भी कोई दुःखी होगा तो इस साम्यवाद का सदस्य उसकी सेवा करना अपना परम कर्त्तव्य समझेगा। आदर्शवादी साम्यवाद "वर्ग-कलह" के बड़ा ख़िलाफ़ है। वह समग्र मानव वर्गों में प्रेम की मधुर धारा बहाना चाहता है।

Integrity पूर्णता; पूर्णाङ्गता।

Intellectualism बुद्धिवाद।

Internment नज़रबन्दी।

International अन्तर्राष्ट्रीय।

International Government अन्तर्राष्ट्रीय सरकार।

International Politics अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति।

International Workingmen's Association अन्तर्राष्ट्रीय मज़दूर-संघ।

Internationalism अन्तर्राष्ट्रीयता; अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना स्वदेशाभिमान की भावना से ऊपर है। इस का आशय यह है कि मनुष्य अपने देश पर-प्रेम करता हुआ भी संसार के सब देशों के मनुष्यों के साथ प्रेम-भावना रखे। महात्मा गांधी, कविवर रवीन्द्रनाथ, और कई पश्चात्य विचारक इस मत के समर्थक हैं।

Intervention हस्तक्षेप; दस्तंदाज़ी।

Intransigeants गर्म राजकीयदल; उग्र राजकीयदल,। हरेक देश के शासन के खिलाफ़ उस देश का जो दल उग्र राजनैतिक मत रखता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

---

## J

Jacobean इंग्लैंण्ड के राजा प्रथम जेम्स के शासनकाल का

Jacobin पेरिस की सन् १७८९ की क्रान्तिकारी सभा का सदस्य।

Jingoism आक्रमणात्मक साम्राज्यवाद।

Joint Committee संयुक्त समिति।

Journalism पत्रकार-कला।

Judiciary न्यायकर्ता-समूह।

Juris-consult, Jurist स्मृतिज्ञ; क़ानूनदां।

Jurisdical न्याय-विधान सम्बन्धी; क़ानूनी।

Jurisdiction अधिकार-क्षेत्र।

Jurisprudence स्मृतिशास्त्र; न्यायशास्त्र; धाराशास्त्र; शासन-विज्ञान।

Jurisprudent न्याय-निपुण; आईन-विद्या-विशारद।

Justice न्याय; न्याय विचार; न्यायकर्ता; न्यायाधीश।

Justify न्याय से प्रमाणित करना; समर्थन करना।

## K

King राजा।

King Craft राज्यशासन-कौशल।

King Emperor ब्रिटिश सम्राट्।

King's Bench इंग्लैण्ड की उच्च अदालत का एक विभाग।

Kingdom राज्य।

Kingship राजपद; राजत्व।

Knight सरदार; वह व्यक्ति जिसे "नाईटहुड" की उपाधि मिली है।

Knightage सरदारवर्ग; नाईटवर्ग।

Knighthood नाईट की पदवी।

---

## L

Labour (१) श्रम; परिश्रम; मज़दूरी; उद्योग। (२) श्रमजीवी समाज; मज़दूर।

अर्थशास्त्र की दृष्टि से सम्पत्ति के उत्पादन, संरक्षण और वितरण में लगे हुए परिश्रम को श्रम या मेहनत कहते हैं। सम्पूर्णतः या अंशतः लाभ की दृष्टि से किया हुआ परिश्रम ही अर्थशास्त्र में श्रम कहलाता है। समूहवादी (Collectivists) यह प्रतिपादित करते हैं कि श्रम ही केवल मात्र उत्पादन का साधन है, जो सम्पत्ति को उत्पन्न करता है और किसी वस्तु का मूल्य उस में लगे हुए श्रम के परिमाण से आंका जाना चाहिये। इसे 'श्रममूल्य' (Labour Value) कहते है। मार्क्स के श्रम सम्बन्धी सिद्धान्त स्मिथ और रिकार्डो के सिद्धान्तों पर निर्भर करते हैं। एडम स्मिथ ने कहा है—"मूल्य को निर्धारित करने का श्रम ही एकमात्र अन्तिम और वास्तविक पैमाना है" साम्यवादी श्रम ही को सारी सम्पत्ति का मूल समझते हैं।

Labour Cost-value श्रममूलक मूल्य; वस्तु पैदा करने के लिये जो श्रम किया जाता है और उस श्रम के परिमाण से वस्तु का जो मूल्य निर्धारित किया जाता है, उसके लिये यह वाक्यांश व्यवहृत होता है।

Labour Day श्रमजीवियों का दिन। युरोप के कई देशों में १ मई को यह दिन मनाया जाता है। इस दिन श्रमजीवियों का जुलूस निकलता है और श्रमजीवी सम्बन्धी विविध प्रदर्शन किये जाते है।

Labour, Division of: श्रम विभाग।

Labour Exchanges श्रम-विनिमय। श्रम-विनिमय की कल्पना पहले-पहल राबर्ट ओवेन के दिमाग से निकली। यह संस्थाएं वस्तुओं के उत्पन्न करनेवालों के सुभीते के लिये निकाली गई, जिनके द्वारा वस्तुओं का विनिमय सुगमतापूर्वक हो सके। इस प्रकार की संस्थाएं फ्रान्स, इटली आदि देशों में है, और इन्हें वहां की सरकारों ने स्थापित किया है। सबसे प्रसिद्ध श्रम-विनिमय संस्था पेरिस की है, जो ईसवी सन् १८८७ में स्थापित हुई थी।

Labour, Knights of: श्रम-सरदार-समिति। यह समिति अमेरिका के मज़दूरों ने स्थापित की थी। इसका उद्देश मज़दूरों को औद्योगिक और सामाजिक शिक्षा देना है, तथा पूँजीवादियों के खिलाफ़ मज़दूरों का संगठन करना है। इस संस्था के उत्पादकों का मत है कि यन्त्रकला की अभिवृद्धि के साथ-साथ कुशल-श्रम (Skilled labour) और अकुशल श्रम (Unskilled labour) के बीच का भेदभाव मिट जायगा। इसका उद्देश मज़दूरों को उनकी नीचतम अवस्था से उठाना है और पूँजीवादियों के पंजों से उनकी रक्षा करना है। इस संस्था के अनुयायी यद्यपि साम्यवाद की भावनाएं रखते हैं, पर वे वर्ग युद्ध के खिलाफ़ हैं।

Labour, Ministry of: मज़दूर-मन्त्री-मंडल, वह मंत्री-मण्डल जिसमें मज़दूर-दल के मन्त्रियों की प्रधानता रहती है।

Labour Monopoly श्रम का एकाधिकार।

Labour, Normal Day of: श्रम-दिन। आधुनिक राजनीतिज्ञों का मत है कि मज़दूरों के "श्रमदिन" के नियमित घण्टे मुकर्रिर हो जावें, अर्थात् मज़दूरों के काम करने का समय इस प्रकार निश्चित किया जावे कि उन्हें आराम करने का योग्य समय मिल जावे। आजकल सभ्य देशों में मज़दूरों के लिये प्रायः आठ घण्टे

का कार्यकर-दिन या श्रम-दिन माना गया है। पाश्चात्य देशों की सरकारों ने इस सम्बन्ध में क़ानून बनाये हैं।

Labour Party मज़दूर-दल; इंगलैण्ड का राजकीय दल विशेष जिसकी स्थापना ईसवी सन् १८९३ में हुई थी। इसका उद्देश मज़दूर-दल के स्वार्थों और हितों की रक्षा करना है।

Labour Question श्रम-सम्बन्धी प्रश्न; वह प्रश्न जो श्रम और श्रमजीवियों के हिताहित से सम्बन्ध रखता है।

Labour, Stolen-चुराया हुआ श्रम। इस वाक्यांश का उपयोग कार्ल मार्क्स ने किया था। उसका कथन है कि मज़दूरों को इतना कम वेतन दिया जाता है कि जिस से उनका उदर-निर्वाह भी मुश्किल से होता है। कार्ल मार्क्स ने लिखा है:—"अगर छः घण्टे रोज़मर्रा काम करके मज़दूर इतना पैदा कर सकते हैं, जिससे कि वे भली प्रकार जीवन-निर्वाह कर सकें, तो इससे अधिक किये गये परिश्रम का फल उन्हें न मिल कर उन्हें काम पर लगाने वाले पूँजीपतियों को मिलता है, अर्थात् उनका यह अतिरिक्त-परिश्रम उनसे चुरा लिया जाता है।" बस इसी भाव को व्यक्त करने के लिये मार्क्स ने उपरोक्त वाक्यांश का व्यवहार किया है।

Labour Time श्रम-समय। साम्यवादियों का यह सिद्धान्त है कि मूल्य की इकाई (Unit of Value) मुद्रा नहीं, वरन् श्रम का परिमाण (Quantity of Labour) होनी चाहिये। इस मत के समर्थकों में जॉन बेलर, रॉबर्ट ओव्हेन और जॉन ग्रे के नाम उल्लेखनीय हैं। इस पद्धति के अनुसार प्रत्येक मज़दूर अपनी की गई मज़दूरी के परिमाण का एक नोट पायगा और उस नोट से उसे उतनी ही चीज़ें मिल जायेंगी, जितना कि उसने परिश्रम किया है।

Labour Time, Necessary: आवश्यक श्रम-समय; मज़दूरी का आवश्यक समय। कार्लमार्क्स ने इस वाक्यांश का उपयोग किया है और इसका आशय दिन के उस हिस्से से है जिसमें मज़दूर आवश्यक परिमाण में कार्य करता है।

Labour Value श्रम-मूल्य; साम्यवाद का वह सिद्धान्त विशेष जो यह प्रतिपादित करता है कि वस्तुओं का मूल्य उनके उत्पादन में किये गये श्रम के अनुपात से आँका जाना चाहिये।

Lagthing नॉरवे की उच्च प्रतिनिधि सभा (Upper House)।

Laissez Faire स्वैरतन्त्र। वह सिद्धान्त जो व्यक्तिवाद का समर्थन करता है और यह कहता है कि कुछ मर्यादाओं को रखते हुए मनुष्य अपना मन-चाहा काम करने में स्वतन्त्र है। इसका सिद्धान्त व्यक्तिवाद के सिद्धान्त से मिलता-जुलता है।

Lammas Lands खुली ज़मीनें, जिन पर सर्व-साधारण का अधिकार हो।

Land Banks भूमि-बैंक; कृषि बैंक। इनकी स्थापना सब से पहले जर्मनी में ईसवी सन् १८४९ में हुई थीं। इनका उद्देश किसानों और अन्य ग़रीब आदमियों को, वे ही आर्थिक सुविधाएं प्रदान करना था, जो अमीर-उमराओं को प्राप्त थीं। इस प्रकार की बैंकें बड़ी सफल रहीं। जर्मनी के देखा-देखी आस्ट्रिया, हंगरी, इटली, स्विट्ज़र्लैण्ड, रूमानिया, बल्गेरिया, डेनमार्क, बेलजियम और हॉलेण्ड आदि देशों में भी इनकी स्थापना हो गई। भारतवर्ष, जापान, रूस, चीन, फ्रान्स, और ग्रेट-ब्रिटेन में भी ये स्थापित की गईं।

Land Legislation भूमि सम्बन्धी क़ानून।

Land-lord भू-स्वामी; भूपति; ज़मींदार।

Land-lordism भूस्वामित्व; ज़मींदारी।

Land Mark सीमा-चिन्ह।

Land Nationalism भूमि का राष्ट्रीयकरण। वह सिद्धान्त विशेष जो यह प्रतिपादित करता है कि भूमि पर किसी व्यक्ति विशेष का नहीं, पर सारे राष्ट्र का अधिकार होना चाहिये। इस सिद्धान्त के अनुसार जब भूमि पर से वैयक्तिक अधिकार उठा कर राष्ट्रीय अधिकार स्थापित किया जाता है, तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

इस सिद्धान्त के पक्षपातियों का कथन है कि संसार की तमाम बुराइयों की जड़ भूमि पर वैयक्तिक स्वामित्व का रहना है। इसलिये उस पर से वैयक्तिक अधिकार उठाकर सामूहिक अर्थात् समग्र समाज का अधिकार होना चाहिये। फ्रान्स के साम्यवादी मॉरली और मेब्ली और इंग्लैंड के स्पेन्स आदि राजकीय तत्व-

वेत्ताओं ने इस सिद्धान्त का सबसे पहले समर्थन किया था। हेनरी जॉर्ज ने भी ज़ोरदार शब्दों में इसकी पुष्टि की। जॉन स्टुअर्ट मील, थॉमस-स्पेन्स आदि ने भी इसका समर्थन किया। रूसो, फ्लौट, रस्किन, आल्फ्रेड, रसेल आदि संसार-प्रख्यात महापुरुषों ने इस सिद्धान्त की पुष्टि की। सुप्रख्यात तत्ववेत्ता हर्बर्टस्पेन्सर ने अपने 'Social Statics' नामक ग्रन्थ में भूमि पर सामूहिक अधिकार होने का पक्ष समर्थन बड़े ही ज़ोरदार शब्दों में किया। आजकल के बोल्शेविक और साम्यवादी भी इसी मत के अनुयायी हैं।

Land Revenue भूमिकर, मालगुज़ारी।

Land System of India भारत की भूमि-कर पद्धति। भारत में दो प्रकार की भूमि-कर-पद्धतियां हैं:—(१) रैयतवारी और (२) ज़मींदारी। रैय्यतवारी वह पद्धति है जिसमें सरकार सीधा किसानों से कर वसूल करती है, और जमींदारी पद्धति में सरकार से जमींदार कर विशेष पर ज़मीन लेलेते हैं और फिर वे किसानों को देते हैं।

Landtag आस्ट्रिया की प्रान्तीय पार्लियामेंट।

Latin Union लेटिन देशों का संघ; ईसवी सन् १८६८ में फ्रान्स, इटली, बेलजियम, स्विट्ज़र्लैंण्ड आदि देशों में एक सन्धि हुई थी, जिसमें यह तय हुआ था कि उक्त देशों का एकसा सिक्का ढाला जाय जो इन सब देशों में क़ानूनी सिक्के के रूप में चल सके।

Laureate Poet कवि-सम्राट्।

Law क़ानून; आईन; आईन समूह; स्थिरीकृत नियम या सिद्धान्त।

Law Abiding क़ानून का पालन करने वाला।

Law Court अदालत।

Law Giver स्मृतिकार; आईन-व्यवस्थापक।

Law Suit नालिश; मुक़द्दमा।

Lawful क़ानून-संगत; शास्त्रविहीत।

Lawless क़ानून विरुद्ध।

Law Lords इंगलैण्ड के अग्रगण्य वकील, जिन्हें पीयरेज की उपाधि दी गई हो।

Lazar-house कुष्ठाश्रम।

Lazaretto कोढ़ी-अस्पताल।

Lead पथप्रदर्शन करना; नेतृत्व करना; सञ्चालित करना।

To lead a national movement राष्ट्रीय-आन्दोलन संचालित करना।

Leader नेता, अधिनायक; संचालक; (२) सम्पादकीय मुख्य लेख।

Leaderette सम्पादकीय टिप्पणी।

Leading Question प्रधान प्रश्न; खास प्रश्न; वह प्रश्न जिसमें प्रकारांतर से उत्तर निर्दिष्ट कर दिया जाता है।

League संघ।

League of Nations राष्ट्र-संघ।

Leager संघ में सम्मिलित सदस्य।

Lease पट्टा; (v. t.) पट्टे पर देना या लेना।

Lease holder पट्टेदार।

Left wing गर्मदल; वह दल जो उग्र राजकीय मत रखता है।

Legacy वसीयतनामा द्वारा प्रदत्त धन या सम्पत्ति।

Legatee वसीयतदार।

Legal वैध; क़ानूनी; आईन-संगत; क़ानून सम्बन्धी।

Legalism क़ानून की सख़्त पाबन्दी।

Legalist क़ानून का जानकार; आईन ज्ञाता, स्मृति-विद्या-विशारद।

Legality वैधत्व।

Legalise जायज़ करना; क़ानून संगत करना।

Legate पोप का दूत।

Legation विदेश-प्रेषित राजदूत व उसके सहचरगण; (२) राजदूत-निवास।

Legislate क़ानून बनाना; क़ानून निर्माण करना।

Legislation—क़ानून निर्माण; निर्मित क़ानून; व्यवस्था।

Legislative क़ानून-निर्माण-सम्बन्धी; धारा सम्बन्धी

L. Assembly धारा सभा; व्यवस्थापिका सभा।

Legislator क़ानून बनानेवाला, आईन-निर्माता; स्मृतिकार।

Legislature धारासभा, व्यवस्थापिका सभा।

Legitimate वैध; क़ानून संगत; असली; वास्तविक।

Legitimate Agitation वैध आन्दोलन।

Legitimacy वैधता; वास्तविकता।

Legitimatize जायज़ करना, वैध सिद्ध करना।

Legitimist परम्परागत राजसत्ता का समर्थक।

Legitimist League राजसत्ता के समर्थकों का संघ। ईसवी सन् १८९१ में ब्रिटेन में इस संघ की स्थापना हुई थी, जिसका उद्देश प्रजातन्त्र के खिलाफ़ राजतन्त्र का समर्थन करना था।

Lese-Majesty राजा के विरुद्ध किया हुआ अपराध; राज-द्रोह।

Liberal उदार; स्वतन्त्र; उदारदल का सदस्य।

Liberal Party उदारदल; इंगलैण्ड की पार्लियामेन्ट का यह दल जो राष्ट्र की वर्तमान स्थिति को सुधारने के पक्ष में है। ईसवी सन् १८३० में इस दल की स्थापना हुई।

Liberal Unionist इंगलैण्ड के उदारदल से निकला हुआ एक राजकीय दल विशेष। ईसवी सन् १८८६ में स्वराज्य ( Home Rule ) के प्रश्न पर मत-भेद हो जाने के कारण यह दल उदारदल से अलग हो गया। यद्यपि इस दल का संगठन स्वतन्त्र है, पर अब यह बहुत-कुछ अनुदारदल ( Conservative Party ) में मिल गया है।

Liberals, German जर्मनी के उदारदलवादी; जर्मनी का एक राजकीय दल विशेष जो उन्नतिवादी ( Progressist ) और लिबरल यूनियनिस्ट के सम्मेलन से बना था और जिसका उद्देश सौम्य-उदारतावाद ( Liberalism ) का समर्थन और प्रिन्स बिस्मार्क की नीति का विरोध करना था।

Liberals, National: राष्ट्रीय उदारदलवादी; जर्मनी का एक राजकीय दल विशेष जो ईसवी सन् १८७१ के पहले जर्मनी की राजकीय एकता तथा राजकीय सुधारों का समर्थन करता था।

Liberty स्वाधीनता; स्वतन्त्रता; आज़ादी; नैसर्गिक स्वत्वों का अबाधित अधिकार। ईसवी सन् १७८९ में फ्रांस में स्वतन्त्रता की घोषणा करते हुए वहां के राजनीतिज्ञों ने स्वतन्त्रता की व्याख्या इस प्रकार की थी:—" दूसरों को नुकसान न पहुंचाते हुए प्रत्येक काम को कर सकने का नाम ही स्वतन्त्रता है।" हर्बर्ट स्पेन्सर ने लिखा है:-"प्रत्येक मनुष्य काम करने में तब तक स्वतन्त्र है, जब तक कि वह दूसरों की स्वतन्त्रता का घात नहीं करता है।"

Liberty, Civil: नागरिक स्वतन्त्रता; सुप्रसिद्ध राजकीय लेखक मि० आर० जी० गेटल ( Gettell ) अपने ग्रन्थ में नागरिक स्वतन्त्रता की व्याख्या इस प्रकार करते हैं:-'कार्य-स्वातन्त्र्य (Freedom of action) और हस्तक्षेप से मुक्ति का समावेश नागरिक स्वतन्त्रता में होता है। इसके अतिरिक्त व्यक्ति-स्वातन्त्र्य, क़ानून की समानता, जानमाल का संरक्षण, वाणी और विवेक का स्वातन्त्र्य आदि मूलभूत तत्वों पर नागरिक स्वतन्त्रता की नींव लगी हुई है।

Liberty, Constitutional: वैधानिक स्वतन्त्रता। इस बीसवीं सदी में स्वतन्त्रता का अर्थ अधिक व्यापक हो गया है। वैधानिक स्वतन्त्रता का तात्पर्य उस उत्तरदायी राज्य की प्राप्ति से है, जो कि किसी खास विधान ( Constitution ) के अनुसार लोगों को प्राप्त हो गया है।

Liberty, Economic: आर्थिक स्वतन्त्रता। आधुनिक राजनैतिक लेखकों का कथन है कि अगर व्यक्ति को सब प्रकार की स्वतन्त्रता मिल जाय, पर आर्थिक स्वतन्त्रता न मिले तो उसकी स्थिति में अधिक सुधार न होगा। वह तबतक गुलाम ही बना रहेगा, जबतक कि उसका उन आर्थिक परिस्थितियों पर नियन्त्रण न होगा, जो उसके जीवन से सम्बन्धित हैं। व्यक्ति की तरह यही बात राष्ट्र के जीवन पर भी लागू होती है। राष्ट्र का विकास उसकी आर्थिक परिस्थितियों पर बहुत-कुछ निर्भर करता है। इसलिये आधुनिक राजकीय लेखकों का यह स्पष्ट मत है कि राष्ट्र के आर्थिक विकास के लिये आर्थिक स्वतन्त्रता की सबसे पहली आवश्यकता है। प्रत्येक राष्ट्र को यह अधिकार है कि वह अपने आर्थिक विकास के लिए स्वतन्त्रतापूर्वक अबाधित रूप से अपनी आर्थिक-नीति को सञ्चालित करने के लिए स्वतन्त्र रहे। यही आर्थिक स्वतन्त्रता है।

Liberty, Individual: वैयक्तिक स्वाधीनता; व्यक्ति-स्वातन्त्र्य। आधुनिक राजनीति शास्त्र में व्यक्ति-स्वातन्त्र्य को बहुत महत्व दिया गया है। व्यक्ति-स्वातन्त्र्य में निम्नलिखित विषयों का प्रधानता से समावेश होता है:—(१) व्यक्ति का दास न बनाया जा सकना, (२) राज्य नियमों के सम्मुख प्रत्येक व्यक्ति का समान होना, ( ३ ) व्यक्तियों की सम्पत्ति की रक्षा; ( ४ ) विचार तथा सम्मति प्रकट करने में व्यक्तियों को पूर्ण स्वत-

न्यता रहना (५) आत्मिक विचारों के अनुसार चलने में प्रत्येक व्यक्ति का स्वतन्त्र होना आदि।

Liberty, Moral: नैतिक स्वतन्त्रता; 'स्वतन्त्रता' का क्षेत्र केवल राजनैतिक और सामाजिक विषयों तक ही परिमित नहीं है। धर्म, नीति, और आत्म विचारों से भी उसका सम्बन्ध है। दूसरों की स्वतन्त्रता को बाधा न पहुंचाते हुए अपनी अन्तरात्मा की आवाज़ के अनुसार कार्य्य करने की स्वतंत्रता को नैतिक-स्वतन्त्रता कहते हैं। जिन मनुष्यों को नैतिक-स्वतंत्रता प्राप्त नहीं है उनमें मनुष्यता का विकास नहीं हो सकता। नैतिक दृष्टि से गुलाम वह है जिसे अपनी आत्मा की आवाज़ के अनुसार कार्य करने की स्वतंत्रता नहीं है अर्थात् जो अपनी आत्मा के ख़िलाफ़ कार्य्य करने के लिये मजबूर किया जाता है। सुप्रख्यात राजकीय लेखक ग्रीन और बोसांकेट ने 'नैतिक-स्वतंत्रता' को बड़ा महत्व दिया है। ग्रीन के अनुसार 'नैतिक स्वतंत्रता' का भाव बुद्धिवाद और स्वतंत्र-इच्छा-शक्ति को मिलाने वाली प्रवृति से है।

Liberty, National: राष्ट्रीय स्वतन्त्रता; किसी देश में उसी देश के वासियों के स्वतंत्र अधिकार होने के उपलक्ष्य में उक्त वाक्यांश व्यवहृत होता है।

Liberty, Natural: नैसर्गिक अधिकार कुछ राजनीतिक लेखकों के मतानुसार मनुष्य नैसर्गिक रूप से स्वतंत्र है, और आधुनिक सभ्यता उसकी बढ़ती हुई परतंत्रता के लिए जिम्मेदार है। अपने इस पक्ष की पुष्टि के लिये वे महामति रूसो का यह वाक्य उद्धृत करते हैं:—'मनुष्य जन्म से स्वतंत्र है, पर आज वह चहुं ओर से जंजीरों से जकड़ा हुआ दिखलाई देता है"।

Liberty, Personal: वैयक्तिक स्वाधीनता; व्यक्ति-स्वातंत्र्य वह स्वाधीनता जो मनुष्य अपने व्यक्तिगत जीवन से सम्बन्ध रखने वाले मामलों में चाहता है। जॉनस्टुअर्ट मिल, बर्ट्रेंड रसेल आदि तत्ववेत्ताओं ने व्यक्ति-स्वातन्त्र्य का ज़ोरदार शब्दों में समर्थन किया है।

Liberty, Political: राजनीतिक स्वतंत्रता; राजनैतिक स्वाधीनता; राजनीतिक स्वतंत्रता का मतलब मनुष्य के उन स्वतंत्र अधिकारों से है जो यह आदेश करता है कि प्रत्येक मनुष्य को राज्य की व्यवस्था में हिस्सा लेने का हक़ है। सुप्रसिद्ध राजनीतिक लेखक लास्की कहता है:—"राजनीतिक स्वतंत्रता प्रत्येक मनुष्यके उस अधिकार का निर्देश करती है जो उसे अपने राज्य की व्यवस्था में हिस्सा लेने के अर्थ में प्राप्त है। इन अधिकारों में मताधिकार और पदाधिकार की गणना मुख्यता से की जाती है। लास्की महोदय का कथन है कि अगर राजनीतिक स्वतंत्रता को वास्तविकता का रूप देना हो तो दो बातों की ख़ास तौर से ज़रूरत है,वे ये हैं:-(१)सार्वजनिक तथा सार्वत्रिक शिक्षा और (२) सच्चे और प्रामाणिक समाचारों का मिलना।

Liberty of Press मुद्रण-स्वातन्त्र्य।

Liberty of Speech भाषण-स्वातन्त्र्य।

Liberty of Thought विचार-स्वातन्त्र्य। प्राचीन काल से विचार-स्वातन्त्र्य मनुष्य की सबसे अधिक मूल्यवान सम्पत्ति मानी जाती है। महामति सॉक्रेटिस ने अपने विचारों को दबाने के बजाय सूली पर चढ़ जाना अधिक अच्छा समझा। इंगलैण्ड में महाकवि मिल्टन, सिडनी, लॉक तथा जॉन स्टुअर्ट मिल प्रभृति महान् कवियों, विचारकों और लेखकों ने अपनी अमर लेखनी से "विचारस्वातन्त्र्य" के गुण गाये हैं। महाकवि मिल्टन के मतानुसार 'विचार स्वातन्त्र्य' ही अन्य सब प्रकार के 'स्वातन्त्र्यों' का मूल है। जॉनस्टुअर्ट मील ने 'विचार-स्वातन्त्र्य', 'भाषण स्वातन्त्र्य' और 'लेखन-स्वातन्त्र्य' का बड़े ही ज़ोरदार शब्दों में समर्थन किया है।

Liquidation, Social: यह वाक्यांश उन कार्यों के लिये व्यवहृत होता है, जिनसे ख़ानगी सम्पत्ति सार्वजनिक सम्पत्ति में बदल दी जाती है।

Living Wage न्यूनतम वेतन; इतना वेतन जिससे कि मज़दूर अपना गुजरमात्र कर सके।

Local Government स्थानीय शासन; स्थानीय सरकार।

Localism प्रादेशिकता।

Lock-out काम बंद करना। औद्योगिक झगड़ों में मालिक द्वारा दी गई शर्तों को जब मज़दूर स्वीकार नहीं करते तब अकसर मील-मालिक कारख़ानों को बन्द कर देते हैं। इसी अर्थ में यह वाक्यांश प्रयुक्त होता है। जिस प्रकार मज़दूरों के लिये हड़ताल एक शस्त्र माना गया

है, उसी प्रकार मालिकों के लिये मजदूरों को बाध्य करने के लिये Lock-out एक शस्त्र है।

Lord Chancellor यह सरदार-सभा तथा ब्रिटिश संयुक्त राज्य के न्याय विभाग का प्रधान होता है। यह न्यायाधीशों को नियुक्त करता है। इसके अतिरिक्त यह सरकार का मुख्य क़ानूनी सलाहकार होता है। राज्य की मोहर इसी के पास रहती है। यह पद रोमन केथोलिक ईसाई को नहीं मिलता।

Lord President of the Council यह प्रिव्ही कौन्सिल का सभापति होता है। इसे विशेष कार्य नहीं करना पड़ता है। यह विचार किया करता है।

Lory Privy Seal सन् १८८४ ई० से पहले यह पदाधिकारी बादशाह के हस्ताक्षर किये हुये महत्वपूर्ण आज्ञापत्रों पर मोहर लगाता था, और इस लिये उन आज्ञापत्रों का उत्तरदायी समझा जाता था। परन्तु उक्त वर्ष से इस मोहर की आवश्यकता न रही और यह कार्य्य भी न रहा। अब यह पद मन्त्रीदल के किसी प्रभावशाली व्यक्ति को दिया जाता है जो अपना सब समय राष्ट्र की शासन सम्बन्धी बातों पर विचार करने में लगा दे। प्रायः इस पदवाला मन्त्री सरदार-सभा का नेता भी होता है। मन्त्री-मण्डल में इसके विचारों का बड़ा महत्व है।

---

# M

Machiavellian कूटनीतिज्ञ।

Machination षड्यन्त्र; साज़िश।

Macrocosm विशाल विश्व; ब्रह्मांड।

Magistrate न्यायकर्ता; शासनकर्ता।

Magna Charta अधिकार-पत्र। इंगलैण्ड के राजा जॉन ने ईसवी सन् १२१५ की १५ वीं जून को इंगलैण्ड की जनता की स्वाधीनता के इस महान् अधिकार-पत्र पर अपनी स्वीकृति की मुहर लगाई। इस अधिकार पत्र की कुछ महत्वपूर्ण धाराएं ये हैं;—(१) प्रचलित तीन फ्यूडल-करों के सिवाय और किसी प्रकार का कर राजा बिना पार्लियामेन्ट की स्वीकृति के न लगा सकेगा। (२) किसी कर को लगाने में राजा को सम्पूर्ण राष्ट्र की स्वीकृति लेना पड़ेगी। (३) कोई नागरिक न तो बिना बाक़ायदा मुक़द्दमा चलाये दण्डित किया जायगा, न उसे अपनी निःशुल्क भूमि से अधिकार-च्युत किया जायगा; न वह क़ानून की रक्षा से वञ्चित किया जायगा; और न वह देश से निकाला जायगा। (४) सरकार का कोई नौकर, शेरिफ़ या कान्सटेबल यह कह कर दण्ड से मुक्त नहीं हो सकता कि उसने राजा की आज्ञा से ऐसा किया है। (५) अपराधी के शरीर या जीव की अवस्था जानने के लिए बिना शुल्क सूचनापत्र निकाला जायगा। ऐसा करने से इन्कार नहीं किया जायगा। (६) देश के सब लोगों को, चाहे वे पादरी हों या साधारण व्यक्ति, देश के क़ानूनों या रीतिरिवाज़ों को मानना होगा।" इनके अतिरिक्त इस महान् अधिकार-पत्र में नौ-दस धाराएं और भी हैं, पर उक्त अधिकार-पत्र के महत्वपूर्ण सिद्धांत उपर्युक्त धाराओं में आ गये हैं। प्रथम धारा में यह सिद्धान्त स्थापित किया गया है कि इंगलैण्ड में राष्ट्र की स्वीकृति के बिना राजा किसी प्रकार का कर नहीं बैठा सकता। तीसरी और चौथी धाराओं में क़ानून को प्रभुता का सिद्धान्त स्थिर किया गया है। हेबिअस कॉर्पस और ज्यूरी द्वारा न्याय की पद्धति भी इन्हीं में स्पष्ट रूप से गर्भित है। इन धाराओं से नागरिकों की शारीरिक और साम्पत्तिक दोनों प्रकार की स्वाधीनता की पुष्टि होती है। इस प्रकार अन्य धाराओं में भी प्रजा की स्वाधीनता की रक्षा के विधान हैं।

Magna Graecia यह शब्द ग्रीक उपनिवेशवासियों के उन छोटे-छोटे राज्यों के लिये प्रयुक्त होता था, जो उन्होंने ईसवी सन् के पूर्व १०३४ और ७७४ में दक्षिण इटली में स्थापित किये थे। ईसवी सन् के पूर्व २१६ में इन राज्यों का अस्तित्व मिट गया।

Magnates, Table of: हंगरी देश की सरदार सभा; जिस प्रकार इंगलैंड में House of Lords है, वैसे

ही हंगरी में भी है। उसी के लिए उक्त वाक्यांश व्यवहृत होता है।

Majesty सम्राट् और सम्राज्ञी आदि की उपाधि।

Majority बहुमत; अधिकांश जनमत; अधिक संख्या।

Governmenty by the majorit बहुमत या बहुजन-समाज का शासन।

Mal-adjustment कुव्यवस्था।

Mal-administration कुशासन।

Mal-content असन्तुष्ट व्यक्ति; बुरा मनुष्य।

Male-factor अपराधी।

Mammon कुबेर; लक्ष्मीपति।

Mammonism धन लोलुपता।

Mammoth अति विशाल।

Mammoth meeting अतिविशाल सभा; प्रचण्ड सभा।

Man-at-arms सैनिक; सिपाही।

Mandate आदेश; शासनादेश।

Mandatory आदेश प्राप्त। गत युरोपीय महायुद्ध के पश्चात् एक नये प्रकार के राज्यों की सृष्टि की गई है। राष्ट्र-संघ ने यह निश्चित किया था कि पृथ्वी के कुछ भाग ऐसे हैं जिनकी उन्नति के लिये यूरोप की भिन्न-भिन्न सरकारों को दायी बनाना चाहिए। इन दायी सरकारों को उन प्रदेशों की इस दृष्टि से उन्नति करनी होगी कि कुछ काल में वहां के निवासी पूर्ण स्वायत्तशासन के योग्य हो जायं। राष्ट्रसंघ के दिये हुए इस प्रकार के अधिकार को आदेश (Mandate) और जिस राज को इस प्रकार का आदेश प्राप्त हुआ हो उसे आदेश-प्राप्त (Mandatory) कहते हैं।

Manifesto नीति या सिद्धान्त सम्बन्धी) घोषण-पत्र।

Manual Labour शारीरिक श्रम; हाथ से किया जाने वाला परिश्रम।

Manual Labour Clause शारीरिक-श्रम सम्बन्धी धारा। इस वाक्यांश का मतलब भारत की राष्ट्रीय कांग्रेस द्वारा पास की गई उस धारा से है जिसमें यह आदेश दिया गया है कि कांग्रेस के प्रत्येक सदस्य को कातना, बुनना आदि कुछ शारीरिक श्रम करना अनिवार्य है।

Manualism श्रम-प्रधानता-वाद; साम्यवादी-राजनीति का यह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि राष्ट्र की प्रतिनिधि-सभा में मज़दूरों की प्रधानता होनी चाहिये।

Margrave जर्मन देश के अमीरों की उपाधि विशेष।

Martial Law फौज़ी क़ानून। जब किसी देश में ऐसा भयंकर विद्रोह होजाता है, जो वहां के साधारण शासन से वश में नहीं किया जा सकता, तब उसे दबाने के लिये फौज़ी-क़ानून घोषित किये जाने का विधान है। इसमें शान्ति और व्यवस्था की जिम्मेवारी सैनिक-शासन के हाथ में देदी जाती है। 'फौज़ी-क़ानून' की व्याख्या करते हुए ड्यूक ऑफ़ वेलिंगटन ने कहा है:– "फौज़ी क़ानून का अर्थ है किसी प्रकार के क़ानून का न होना। इसमें फौज़ी अफ़सर की इच्छा ही क़ानून होती है।" सर डेविड इंद्स ने लिखा है:–"जब किसी विद्रोह आदि के कारण साधारण मुल्की शासन (Civil administration) शक्तिहीन (Paralysed) हो जाता है, तब उसके स्थान में शान्ति और सुव्यवस्था की स्थापना के लिये फौज़ी क़ानून जारी किया जाता है। इसमें कुछ समय के लिये शान्ति स्थापना के सब अधिकारी फौज़ी अधिकारियों के हाथ में चले जाते हैं।"

Martyrs शहीद; वीर; गाज़ीमर्द। किसी महान् उद्देश पर जो पुरुष अपने आपको बलिदान कर देते हैं उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Martyrology शहीदों का जीवन-इतिहास।

Marxian कार्लमार्क्स के सिद्धान्त सम्बन्धी, कार्लमार्क्स का अनुयायी।

Mass जनसमुदाय; लोकसमुदाय; जनसमूह; आम लोग।

Mass Mentality लोक-प्रवृत्ति; जनप्रवृत्ति; साधारण लोगों की मनोवृत्ति।

Mass Psychology संघ-मानस; जन-मनोवृत्ति।

Mass Movement साधारण जन आन्दोलन।

Master-piece ग्रन्थमणि; उत्कृष्ट ग्रन्थ।

Materialism भौतिकवाद; जड़वाद; प्रपंचवाद; देहवाद; अनात्मवाद।

Materialist भौतिकवादी, जड़वादी; अनात्मवादी।

Materialist Conception of History इतिहास की भौतिक कल्पना; कार्लमार्क्स के सामाजिक विकास

के सिद्धान्त के विवेचन में उक्त वाक्यांश प्रयुक्त किया गया है। सुप्रसिद्ध साम्यवादी लेखक इंगॅल (Engel) ने इतिहास की भौतिक कल्पना की व्याख्या करते हुए लिखा है:—"इतिहास की भौतिक कल्पना का सिद्धान्त इस तत्व पर निर्भर है कि जीवन-निर्वाह के सब साधनों की उत्पत्ति और वस्तुओं का विनिमय आदि आर्थिक घटनाओं ही से सारे समाज के शरीर की सृष्टि होती है।"

Matriarchate मातृ-सत्ता-वाद; प्राचीन सिद्धान्त विशेष जिसका यह मन्तव्य है कि माता ही सब कौटुम्बिक अधिकारों की जड़ है, पिता नहीं।

Mayor नगराध्यक्ष; नगर सेठ।

Mayoralty नगराध्यक्ष का पद।

Mediation हस्तक्षेप।

Mehrarbeit अपुरस्कृत श्रम; कार्लमार्क्स ने इस शब्द का प्रयोग किया है और इसका भाव उस श्रम से है जिसका मज़दूरों को पुरस्कार न दिया गया हो।

Mercenary भाड़े पर लिया हुआ; धन-लोलुप।

Mennonites एक राजकीय दल विशेष जिसको सिमन मेनो ने ईसवी सन् १४९२ में स्थापित किया था। इस दल के सिद्धान्त वर्तमान साम्यवादी दलों से मिलते-जुलते थे।

Militant लड़ाकू; युयुत्सु।

Militant Programme लड़ाकू कार्यक्रम।

Military सैनिक; सामरिक: सम्पूर्ण सैनिक शक्ति।

Militarism युद्धप्रियता; सैनिकतावाद।

Militia सैनिकदल जो केवल स्वदेश सेवा में काम आवे।

Minimum न्यूनातिन्यून संख्या; कम से कम।

Minister मन्त्री; सचिव।

Ministry मंत्री-मण्डल; सचिव-मण्डल; प्रधान-मण्डल।

Minority अल्पजन-मत; अल्पजन; अल्पसंख्यक समाज; छोटी संख्या।

Minute संक्षिप्त विवरण।

Mis-anthrope मानव जाति से घृणा करने वाला व्यक्ति मानव-विद्वेषी।

Mis-anthrohy मानव-द्वेष।

Mis-appresion गलतफ़हमी; भ्रम; भूल।

Misfeasance न्यायसंगत अधिकार का अनुचित प्रयोग।

Misgovernment कुशासन।

Misrepresent गलत रूप में प्रकट करना।

Misrule कुशासन; कुशासन करना।

Mob झुंड; भीड़; असंयत जन-समूह।

Mob Sychology झुंड की मनोवृत्ति; संघ-मनोदशा।

Mob Rule असंयत जन समूह का शासन; झुंड का शासन। गुजराती कोषकारने इसके लिये "धाड़ाशाही" शब्द का प्रयोग किया है।

Mobilization सैन्य की गतिविधि; सैन्य-संचय।

Mobilize युद्ध के लिये ( सेनादि का ) जमा करना।

Moderate नरमदल का व्यक्ति।

Moderate Party नरमदल; भारत की राजनीति में जो दल सौम्य राजनीतिक मत रखता है, उनके लिए यह शब्द व्यवहृत होता है।

Monadnistic Theory व्यक्ति-स्वातन्त्र्य-वाद; राजनीति शास्त्र का वह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि समाज केवलमात्र व्यक्तियों या दलों का समूह है। ये व्यक्ति इस तरह सम्बन्धित हैं कि इनमें परस्पर एकता नहीं है, और ये एक दूसरे से स्वतन्त्र हैं और समाज के प्रति इनका कोई ऋण नहीं है।

Monarchy राजतन्त्र; एकराजशासन; एकराजाधिपत्य राजशाही।

Absolute Monarchy पूर्ण सत्ताधारी राजतन्त्र; स्वेच्छाचारी राजतन्त्र।

Constitutional Monarchy वैध राजतन्त्र।

Limited Monarchy नियमित राजतन्त्र।

Unlimited Monarchy अनियमित राजतन्त्र।

राजतन्त्र उस शासन-प्रणाली का नाम है, जिसमें किसी एक उच्चत्तम सत्ता की प्रेरणा से राज्य का कारोबार चलता है। इसे अधिक सीधे-सादे शब्दों में यों कह सकते हैं कि जहां एक राजा का राज्य हो, जहां राजा के हाथ में राज्य की नियमित सत्ता या पूर्ण सत्ता हो, वहां का शासन राजतन्त्र कहलाता है। महामति एरिस्टॉटल का कथन है।"वह राज्य राजतन्त्र कहलाता है जहां एक आदमी सर्वसाधारण के

हित के लिए राज्य करता है" । अमेरिका के सुप्रसिद्ध राजनीतिक लेखक मि॰ गार्नर राजतन्त्र की व्याख्या करते हुए लिखते हैं:— "जहां शासन की ऊंची सत्ता किसी एक व्यक्ति में केन्द्रीभूत हुई हो, चाहे फिर उसके अधीनस्थ शासन का फुटकल काम करने वाले कितने ही व्यक्ति क्यों न हों, वहां के शासन को राजतन्त्र कहते हैं।"

Monistic Theory समाज सत्ता-वाद; राजनीति का वह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि सुसङ्गठित समाज ( Organized Society ) एक ऐसा मानव-समुच्चय है जिसमें उसके सदस्य रूप व्यक्तियों का कोई भिन्न अस्तित्व नहीं है। जिस प्रकार पदार्थों में परमाणुओं का सङ्गठन हुआ है और उनका उक्त पदार्थों से कोई भिन्न अस्तित्व नहीं है, ठीक यही दशा *उक्त समाज-सत्ता-वाद के मतानुसार सुसङ्गठित* समाज की है।

Monroe Doctrine मनरो-सिद्धान्त। इस शब्द का तात्पर्य अमेरिका के भूतपूर्व प्रेसिडेन्ट जेम्स मनरो के उस घोषणा पत्र से है, जिसमें यह आदेश किया गया है कि उत्तर और दक्षिण अमेरिका की स्वतन्त्र रियासतों के मामलों में कोई युरोपीय शक्ति (राज्य) हस्तक्षेप न करे और न अमेरिका ही युरोप के किसी राजकीय मामले में हस्तक्षेप करे।

Morganatic Marriage असम-वर्ग-विवाह। जब किसी राजघराने के व्यक्ति का विवाह निम्न वर्ग की कन्या से होता है, तब उसके लिये उक्त वाक्यांश का व्यवहार होता है। इस वैवाहिक जोड़े से उत्पन्न हुए बच्चों को उत्तराधिकार का क़ानूनी स्वत्व प्राप्त नहीं होता। इस समय इंग्लैण्ड के सम्राट् एडवर्ड को जो राजसिंहासन त्यागना पड़ा, उसका सम्बन्ध इसी प्रकार के विवाह के प्रस्ताव से था। उनका मिसेज सिम्पसन नामक एक युवती से प्रेम होगया था। मिसेज़ सिम्पसन साधारण घर की स्त्री थी। इसके पहिले वह दो पतियों को तलाक़ दे चुकी थी। इंग्लैण्ड के विधान में यह नियम है कि सम्राट् किसी भी साधारण घर की लड़की या स्त्री से विवाह नहीं कर सकते। इंग्लैण्ड के मन्त्रियों ने राष्ट्र के विधान की यह कठिनाई सम्राट् के सामने रखी। बहुत विचार के बाद सम्राट् एडवर्ड ने *अपने देश के विधान को मान देते हुए विशाल ब्रिटिश*-साम्राज्य के राज्य सिंहासन को छोड़ दिया। सम्राट् और मिसेज़ सिम्पसन का विवाह Morganatic Marriage कहलायगा।

Moujik रूसी किसान।

Municipality नगर सभा; नगर सुधार सभा।

Municipal म्युनिसिपैलिटी विषयक।

Mutiny विद्रोह।

Indian mutiny भारतीय विद्रोह; ईसवी सन् १८५७के विद्रोह के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

---

## N

Nation राष्ट्र।

National राष्ट्रीय।

Nationalism राष्ट्रीयता।

Nationalist राष्ट्रवादी।

Nationality राष्ट्रीयता; राष्ट्र की सदस्यता।

Nationalize राष्ट्रीय बनाना; राष्ट्र का नागरिक बनाना।

Nationalizatoin राष्ट्रीयकरण। खानगी कारखानों आदि पर राष्ट्रीय सरकार का इस आशय से अधिकार करना कि उनका उपयोग राष्ट्र के हित के लिये हो सके।

Naturalize विदेशी को नागरिक के अधिकार देना; देशीयकरण करना।

Naturalization देशीयकरण ( इस शब्द की विस्तृत व्याख्या के लिये Citizenship शब्द देखिये)।

Nautical नाविक अथवा पोत संचालन सम्बन्धी।

Navy नौ-सेना; जंगी जहाज़ों का बेड़ा; नौ-विभाग।

Navigable जहाज़ या नाव चलाने योग्य; नाव्य।

Negotiate ( समझौते के लिये ) बातचीत या लिखा-पढ़ी करना।

Negotiation समझौता सम्बन्धी लिखा पढ़ी या बातचीत।

Neo-collectivism नवसमूहवाद; नवसमाजवाद। समूहवाद और नवसमूहवाद में यह फ़र्क़ है कि जहाँ समूहवाद खानगी ज़ायदाद का बिल्कुल ही निषेध करता है वहां नवसमूहवाद संस्कृति और छोटे-छोटे उद्योग-धन्धों के लिये खानगी ज़ायदाद का कुछ-कुछ समर्थन करता है।

Neutral उदासीन; तटस्थ। वह मनुष्य या राष्ट्र जो किसी का पक्ष ग्रहण न कर उदासीन या तटस्थ रहता है।

Neutrality उदसीनता; तटस्थता।

Nihilism अराजकतावाद; शासन-विरोध; रूसी क्रान्तिकारियों का अराजक सिद्धान्त।

Nihilist रूसी क्रान्तिकारी या अराजकतावादी; रूस के क्रान्तिकारी आन्दोलन में इन लोगों ने सबसे अधिक हिस्सा लिया था।

No-changers यह वाक्यांश गया की राष्ट्रीय कांग्रेस के समय से प्रचलित हुआ है। जिन राजनीतिज्ञों ने अपने राजकीय प्रोग्राम में परिवर्तन नहीं किया तथा जिन्होंने उस समय कौन्सिल-प्रवेश के प्रोग्राम को स्वीकार नहीं किया, उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होने लगा था। हिन्दी में इसके लिये "अपरिवर्तनवादी" शब्द का प्रयोग किया गया था।

Nominate नामज़द करना; मनोनीत करना।

Nominated members नामज़द सदस्य; नियोजित सदस्य।

Nomination नामज़दगी, नियोजन।

Nominator नियोजक।

Nominee मनोनीत व्यक्ति।

Non-conformist प्रतिष्ठित धर्मसंघ का विरोधी व्यक्ति।

Non-content विपक्षी वोट; विपक्ष में वोट देने वाला।

Non-entity अस्तित्वहीन वस्तु; नगण्य व्यक्ति।

Non-intervention हस्तक्षेप न करने की नीति; निर्हस्तक्षेप।

Non-resistance निर्विरोध; १७ वीं शताब्दी का सिद्धान्त विशेष जिसका आशय यह है कि अधिकारी वर्ग अपने अधिकार का प्रयोग चाहे जैसा करें उनका विरोध कभी न करना चाहिये।

Non-union श्रमिकसंघसे असम्बन्धित।

---



Oath, Parliamentary: पार्लियामेण्ट की सौगन्ध; वह सौगन्ध जो पार्लियामेन्ट में प्रवेश करते समय उसके सदस्यों को लेना पड़ती है। इसमें यह प्रतिज्ञा की जाती है;—"मैं यह शपथ पूर्वक प्रतिज्ञा करता हूँ कि मैं श्रीमान् सम्राट् और उनके उत्तराधिकारियों के प्रति राजभक्त रहूँगा।"

Objection आपत्ति; आपत्तिकरण।

Objectionable आपत्तिजनक।

Obstruction अवरोध; बाधा; रुकावट; पार्लियामेन्ट या किसी अन्य सभामें इस प्रकार बाधा उपस्थित करना जिससे उसकी चलती हुई कार्य्यवाही पूरी न हो सके, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Occidental पाश्चात्य।

Octroi चुंगी।

Occupy अधिकार करना; दखल करना।

Occupancy अधिकार; दखल।

Occupancy right दाखली हक़

Offensive आक्रमणकारी; आक्रमणात्मक।

Offensive War आक्रमणात्मक युद्ध।

Office पद; उच्च पद; दफ्तर; कार्यालय।

Acceptance of an office पद-ग्रहण।

Office-bearer पदाधिकारी।

Official सरकारी; विधिपूर्वक; अधिकार युक्त।

Oireachtas आयर्लैण्ड के प्रजातंत्र-राज्य की व्यवस्थापिका सभा।

Oligarchy अल्पजनसत्तात्मक राज्य; वह राज्य जिसमें सत्ता थोड़े से लोगों के हाथ में हो। महामति एरिस्टाटल ने धनिक अल्पजन-शासन के लिए Oligarchy

शब्द का प्रयोग किया है। सीली ने विकृत और अव्यवस्थित धनिक शासन के लिये इस शब्द को प्रयुक्त किया है। प्राचीन लेखकों ने Oligarchy को aristo-cracy का विकृत रूप माना है, जिसमें थोड़े से लोग अपने स्वार्थ सिद्धि के लिये शासन करते हैं।

One man, one vote प्रति मनुष्य एक वोट, वह चुनाव की पद्धति जिसमें एक मनुष्य केवल एक ही वोट दे सके।

One vote, one value मताधिकार का साम्यकरण मतदाताओं या निर्वाचकों के मताधिकार के साम्यकरण के लिये इस वाक्यांश का उपयोग होता है।

Open Door Policy मुक्तद्वार नीति; स्वतंत्र या अबाधित व्यापार-नीति के लिये यह वाक्यांश उपयोग में लाया जाता है।

Opposition सरकार-विरोधी दल। वह दल विशेष जो पार्लियामेन्ट या किसी अन्य लोक प्रतिनिधि सभा में सरकारी पक्ष का विरोध करता रहता है।

Orders of the day पार्लियामेन्ट का नित्य का कार्यक्रम

Order आज्ञा; हुक्म; व्यवस्था; Law and Order क़ानून और व्यवस्था।

Order of Merit विधान; निरपण; गुण विशेष की उपाधि; ईसवी सन् १९०२ से यह उपाधि उन ब्रिटिश प्रजाजनों को दी जाने लगी है, जो किसी कार्य्य में अत्युच्च श्रेणी की विशेषता बतलाते हैं।

Ordinance विशेषाज्ञा, विशेष क़ानून; फ़रमान।

Organic theory of the State राज्य का सावयव-सिद्धांत।

कई पाश्चात्य राजनीति-विशारदों का कथन है कि राज्य के प्रधान गुणों में से सावयव-एकता (Organic unity) भी एक है। सावयव एकता एक ऐसा शब्द है, जिसका ठीक २ अर्थ हमारे बहुत से पाठक नहीं समझेंगे, अतएव यहाँ हम इसका खुलासा कर देना आवश्यक समझते हैं। हमारा शरीर भिन्न भिन्न अवयवों का एक सुसंगठित सच है। शरीर में जितने अवयव हैं, उन सबका एक दूसरे के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध है। जहाँ किसी अवयव को चोट लगी कि उसका असर शरीर के सब अवयवों पर होता है। इससे यह प्रकट होता है कि शरीर के सब अवयवों में एकता है, इन सबका आपस में, जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, घनिष्ठ सम्बन्ध है। एक अवयव के सुख दुःख का प्रभाव दूसरे अवयव पर पड़े बिना नहीं रह सकता। शरीर के इन अवयवों की इस घनिष्ठ एकता ही का नाम सावयव-एकता (Organic unity) है। कितने ही समाजशास्त्रवेत्ताओं तथा राजनीति के आचार्य्यों ने शरीर के इन अवयवों की एकता का मिलान समाज या राज्यरूपी शरीर के अवयवों की एकता से किया है, और उन्होंने इस सम्बन्ध में एक सिद्धान्त स्थिर किया है जिसे समाज या राज्य की सावयव-एकता (Organic Theory of the Society or State) कहते हैं। उनका कथन है कि उन लोगों का समुदाय जो परस्पर एकता के सूत्र में बंधे हुए नहीं है तथा जिनका आपस में सम्बन्ध नहीं है, समाज या राज्य नहीं कहला सकता। इस प्रकार के विशृंखल समुदाय से समाज का शरीर संगठन नहीं होता। इनका कहना है कि जिस प्रकार विशृंखल और असम्बद्ध अवयवों से शरीर का सङ्गठन नहीं हो सकता, उसी प्रकार मनुष्यरूपी उन अवयवों से समाज या राज्य का सङ्गठन नहीं हो सकता जो किसी न किसी प्रकार की एकता के सूत्र से बद्ध नहीं हैं तथा जिनमें परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं है। शरीर के सङ्गठन के लिये जिस प्रकार उसके भिन्न २ अवयवों की एकता की आवश्यकता है, उसी प्रकार कितने ही लेखकों के मतानुसार समाज या राज्यरूपी शरीर के सङ्गठन के लिये उसके अवयवरूप सदस्यों की एकता की आवश्यकता है।

जैलिनेक (Jellinek) नामक एक विद्वान् का कथन है कि राज्य से सम्बन्ध रखने वाला यह सावयव-सिद्धान्त बहुत ही पुराना और लोकप्रिय है। सुप्रसिद्ध ग्रीक तत्त्वज्ञानी या राजनीति-शास्त्र का प्रचीन आचार्य्य प्लेटो ने अपने 'दी रिपब्लिक' (De Republica) नामक ग्रन्थ में रिपब्लिक की तुलना एक विराट् मनुष्य से की है और बड़े जोर से यह प्रतिपादन किया है कि सर्वोपरि सुव्यवस्थित सर्वतन्त्र शासन (Common wealth) वही है, जिसकी बनावट तत्त्वतः मनुष्य शरीर की बनावट से समानता रखती है। प्लेटोने कहा है कि जिस प्रकार शरीर के सदस्य रूप किसी अवयव को चोट लग जाने से सारे शरीर को वेदना होती है

और वह उस दुःखित अवयव के साथ सहानुभूति दिखलाता है, ठीक उसी प्रकार समाज जिन व्यक्तियों से बना है, उनमें से किसी को चोट पहुँचने से सारे समाज को धक्का लगता है। अत्यन्त विख्यात ग्रीक पण्डित सिसरो ने राज्य ( State ) और व्यक्ति की तुलना की है। उन्होंने राज्य के प्रधान की उस आत्मा से तुलना की है जो मानव-शरीर को सञ्चालित करती है। इसी प्रकार अन्य कई लेखकों ने भी इसी प्रकार की तुलना की है। अठारहवीं सदी के बहुत से पाश्चात्य लेखकों ने तो इस तुलना को बड़ा महत्त्व दिया है। हाँ, इसके पश्चात् फ्राँस की राज्यक्रान्ती से इस सिद्धान्त का महत्व घटने लगा और इस विचार को विशेष अनुमोदन मिलने लगा कि राज्य और कुछ नहीं केवल एक कृत्रिम चीज़ है। इससे सावयव-सिद्धान्त को धक्का पहुँचने लगा। पर उन्नीसवीं सदी के मध्य में फ्राँस के तत्व-ज्ञानियों के इस विचार के खिलाफ़ प्रतिक्रिया शुरू हुई और इस विचार को विशेष प्रोत्साहन मिलने लगा कि राज्य एक शरीर ( Organism ) है। इस समय लोगों में इस सिद्धान्त का बहुत मोह बढ़ने लगा। जर्मन राजनीति-विशारद ब्लंशलेने अपने सुप्रसिद्ध ग्रंथ ( Theory of the State ) में सावयव-सिद्धान्त को बड़ी योग्यता से पुष्ट किया है। उसने दिखलाया है कि राज्य मानवी शरीर ( Human Organism) का मानों प्रतिबिम्ब है। इन दोनों में सादृश्य है। जिस प्रकार शरीर के सदस्य अवयवों में (Organs) कार्य्य और जीवन-क्रियायें रहती हैं वैसे ही राज्य में भी रहती हैं। उसने राज्य की बनावट और जीवन-क्रिया ( Life process ) की मानवीय शरीर के साथ जो तुलना की है, वह अत्यन्त मनोरंजक है। उसने दिखलाया है कि राज्य केवल निर्जीव कृत्रिम मशीन नहीं है बल्कि वह एक सजीव, बौद्धिक तथा सेन्द्रिय पदार्थ ( being ) है। उसने इस बात को सिद्ध करते हुए लिखा है कि जिस प्रकार तैल-चित्र (Oil, painting) तेल के बिन्दुओं के समुदाय से कुछ अधिक है; जिस प्रकार मनुष्य रक्तबिन्दु या अस्थियों के संमिश्रण से कुछ अधिक है, वैसे ही राज्य राष्ट्रीय लोगों के केवल समुदाय से तथा बाहरी कायदे क़ानून के संग्रह से कुछ अधिक है।

जिस प्रकार प्राणी-शरीर ( Animal organism ) उसके सजीव अवयवों तथा रक्तबिन्दुओं ( Cells ) से बना है और जिस प्रकार ये अवयव एक दूसरे पर निर्भर करते हुए अपना जुदा २ कार्य्य करते हैं, ठीक यही हालत राज्यरूपी शरीर की है। यह शरीर व्यक्तिरूप अवयवों से बना है और इनका भी ठीक वही हाल है, जो शरीर के अवयवों का है। शरीर के अवयवों की तरह ये व्यक्ति भी, जो राज्य-शरीर के अवयव हैं, अपना जुदा २ काम करते रहने पर भी एक दूसरे पर या समाज पर निर्भर करते हैं। इनका आपस में सम्बन्ध है। क्या बनावट में, क्या क्रिया में और क्या अन्य बातों में मनुष्य शरीर से समाज-शरीर की समता है। दोनों ही का अस्तित्व कृत्रिम साधनों के बजाय नैसर्गिक साधनों से शुरू होता है। सुप्रसिद्ध फ्रेञ्च तत्वज्ञानी रूसो ने मानवीय शरीर के साथ राज्य की जो तुलना की है, वह बड़ी मनोरंजक है। मनुष्य के सिर की तुलना राज्य की सर्वोपरिसत्ता से, मानवीय मस्तिष्क की, राज्य के क़ानून और रीति रिवजों से, इच्छाओं की जजों और मैजिस्ट्रेटों से, व्यापार, खेती और उद्योग धन्धों की मुँह और पेट से तथा सर्वजनिक अर्थकोश की रक्त के साथ की है।

इसी प्रकार ( अलबर्ट शेफ्ले ) नामक सुप्रख्यात आस्ट्रियन विद्वान् एवं क़ानून पण्डित ( Jurist ) ने प्राणी-शरीर और समाज-शरीर की तुलना करने में बड़ा परिश्रम और अध्ययन किया है। आपने आस्ट्रियन भाषा में दी स्ट्रक्चर एण्ड लाइफ आफ दी सोशल बॉडी ( The structure and life of the Social Body ) नामक ग्रंथ लिखा है। इस ग्रंथ में बड़ी ही विद्वत्ता और विस्तार के साथ ग्रंथ लेखक महोदय ने प्राणी शरीर और समाज-शरीर की शरीर-शास्त्र, जीव-विज्ञान और मानस-शास्त्र की दृष्टि से तुलना कर दोनों में आश्चर्यकारक सादृश्य दिखलाने का प्रयत्न किया है। आपने दिखलाया है कि समाज एक शरीर है जिसका जीवनतत्त्व या अंग मनुष्य है। आपने इस ग्रन्थ में जिस अपूर्व विद्वता और आश्चर्यकारक खोज का परिचय दिया है, वह आपके अगाध ज्ञान, अपूर्व प्रतिभा और प्रशंसनीय अन्वेषण-शक्ति का पता देता है। आप ही के समान पाल लिलन फील्ड नाम के

रूसी समाज शास्त्रवेत्ता ने इन दोनोंमें समानता दिखलाने में अपूर्व प्रतिभा शक्ति, गम्भीर गवेषणाशक्ति और विद्वत्ता का परिचय दिया है। आपने एक ग्रन्थ लिखा है, जिसका नाम "Thoughts Concerning the social science of the Future" है। इसके पाँच बड़े २ भाग हैं। आपने सावयव सिद्धान्त का बड़ी ही योग्यता से समर्थन किया है। आपने इस सिद्धान्त का जिस मार्मिकता से खुलासा किया है, वह आश्चर्यजनक है। आपने समाज के मनोविज्ञान (Social Psychology) और समाज-शरीर का बड़ा ही सुन्दर प्रकटीकरण कर प्राणी-शरीर के साथ उसकी बड़ी ही अच्छी तुलना की है। कई बातों में यह स्पेन्सर और शेफ्ले (Schaffle) से भी आगे बढ़ गया है। इसी प्रकार आगस्ट कोमट (August Comte), टार्ड (Tarde) लिटारन्यू (Letournèau), डि ग्रेट (De Great), फौले (Fowllee) और रेनवर्म्स (Rene worms) आदि फ्रेंच तत्वज्ञानियों ने तथा कुछ जर्मन दार्शनिकों ने भी सावयव-सिद्धान्त को पुष्ट और संमर्थन करने का प्रयत्न किया है। इसमें से फ्रेंच तत्वज्ञानी और समाज-शास्त्रवेत्ता वर्म्स तो इस सिद्धान्त का सबसे अधिक हिमायती है। उसने कहा है कि समाज-शरीर और प्राणी-शरीर में आश्चर्यकारक समानता पायी जाती है।

Oriental प्राच्य, प्राच्यदेशीय; एशियाई सभ्यता सम्बन्धी।

Orientalism एशियाई रीतिरस्म।

Orientalist प्राच्य देश के इतिहास और भाषाओं का विशेषज्ञ।

Ottoman तुर्कसम्बन्धी; तुर्की; तुर्क।

Out-look दृष्टिकोण।

Political out-look राजनीतिक दृष्टि-कोण।

Out-manoeuvre श्रेष्ठतर कौशल या कपट गति से पराजित करना।

Out-post दूरवर्ती चौकी।

Out-vote वोटों की अधिकता।

Out-voter बाहरी व्यक्ति जिसे वोट देने का अधिकार प्राप्त हो।

Over-government अतिशासन; आवश्यकता से अधिक शासन करने की पद्धति; राजनीतिशास्त्र के कई लेखक अतिशासन के विरुद्ध हैं। जानस्टुअर्ट मिल कहता है "अतिशासन से मानव समाज की शारीरिक और मानसिक शक्तियों का क्षय होता है। क्योंकि यह शासन मनुष्य को अपनी बुद्धि के निर्णयानुसार कार्य करने में बाधा डालता है। स्वतन्त्र स्पर्धा (Free competition) मनुष्य की सर्वोत्तम शक्तियों का विकास करती है; उसको प्रवर्त्तन-शक्ति (Initiative) को बढ़ाती है और उसमें आत्म निर्भरता का भाव उत्पन्न करती है। इसके विपरीत अति-शासन (Over-government) मनुष्य के स्वाभाविक विकास को रोकता है, उसके व्यक्तित्व को कुचलता है, उसकी मौलिकता पर कुठाराघात करता है और इस तरह समाज की कक्षा (Standard) को नीचे गिराता है। साम्यवादी लेखक अतिशासन का पक्ष समर्थन करते हैं।

Overtures (सन्धि आदि का) प्रस्ताव।

---

# P

Pacify शान्त करना।

Pacific शान्ति प्रिय; शान्ति जनक।

Pacification शान्तिकरण, शान्ति स्थापन।

Pacificatory शान्तिकर।

Pacifist शान्तिवादी; युद्ध निराकरण का समर्थक।

Pacifism शान्ति वाद; युद्धनिराकरण का समर्थन।

Pact समझौता; इकरार नामा।

Pan-African समस्त अफ्रीका की एकता सम्बन्धी।

Pan-American उत्तरी व दक्षिणी अमेरिका के एकता सम्बन्धी।

Pan-Hellenism समस्त ग्रीस वासियों का राजनीतिक संघ।

Pan-Islamism मुस्लिम संसार की एकता का आंदोलन।

Pan-Slavism समस्त स्लैव जाति के लोगों के एकीकरण का आन्दोलन।

Pantisocracy यह नाम कोलेरिज ने एक ऐसे प्रस्तावित साम्यवादी उपनिवेश को दिया था जिसकी स्थापना सम्पूर्ण समानता के सिद्धान्त पर की जाने वाली थी।

Parliament पार्लियामेन्ट; इंग्लैण्ड की लोक प्रतिनिधि सभा (इसके सम्बन्ध में House of Commons और House of Lords शब्द देखिये)।

Parliamentarian पार्लियामेन्ट का वादविवाद कुशल सदस्य।

Parliamentary पार्लियामेन्ट सम्बन्धी; पार्लियामेन्ट द्वारा विधि-बद्ध।

Participation भाग ग्रहण।

Particularism किसी पक्ष या सम्प्रदाय के प्रति एकान्तिक अनुरक्ति।

Partition विच्छेद; विभाजन।

Partition of Bengal बंग-विच्छेद।

Partnership साझा; शराकत।

Pasha तुर्की या मिश्र का उच्च अफसर।

Passport अनुमति पत्र; विदेश जाने के लिये सरकार की ओर से जो अनुमति पत्र दिया जाता है; उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।

Passive Resistance निष्क्रिय प्रतिरोध; वह प्रतिरोध जो शान्तिपूर्वक किया जाता है, और जिस में हिंसामय साधनों से काम नहीं लिया जाता है। महात्मा गांधी ने दक्षिण अफ्रीका और भारतवर्ष में इस प्रकार के आन्दोलन किये थे।

Patent राज-प्रदत्त अधिकार-पत्र; राज-प्रदत्त अधिकार-पत्र जो किसी आविष्कार का सर्वाधिकार रक्षित रखने के लिये लिया जाता है।

Patent, Letters राजा से प्राप्त अधिकार-पत्र; जिस से किसी आविष्कार का सर्वाधिकार सुरक्षित रहे।

Paternal Government पैतृक सरकार; पैतृक शासन; संरक्षक शासन; यह वह सरकार या शासन है जिस का कार्य-क्षेत्र न केवल सामाजिक बुराइयों को रोकना तथा खानगी अधिकारों की रक्षा करना है, वरन् जो मानव-समाज की कई प्रकार की सेवाएं करता है और मानव समाज को ऊँचा उठाने में और उसकी सर्वाङ्गीन उन्नति करने में प्रयत्न शील रहता है।

Patriarchal Theory of State Origin राज्य-उत्पत्ति का पैतृक सिद्धान्त।

Patrimonial State वह राज्य जिसका शासक न केवल पूर्ण राज्य की प्रभुता ही भोगता हो, पर जो भूमि का भी स्वामी समझा जाता हो।

Patriot स्वदेश-भक्त; देश-भक्त।

Patriotism स्वदेश-भक्ति; स्वदेशानुराग; स्वदेश-प्रेम।

Patrol गश्त; परिभ्रमण; गश्त लगाने वाला।

Patron संरक्षक, आश्रयदाता।

Patronage संरक्षता; आश्रय; परवरिश।

Peace शान्ति; युद्ध से निवृत्ति; सुलह; सन्धि।

Peace-maker शान्ति-स्थापक; सन्धि कराने वाला व्यक्ति।

Penal दण्ड विषयक; दण्डनीय; दण्ड विधायक।

Penal Code अपराध-शासन शास्त्र; दण्ड-विधान।

People लोक; जन समाज; राज्य का भौतिक शरीर जिन तत्वों से सङ्गठित होता है उनमें सब से प्रथम और आवश्य तत्व 'लोग' हैं। जो लोग राज्य में बसते हैं या जो लोग राज्य के सदस्य हैं उनके दो विभाग हो सकते हैं (१) नागरिक और (२) प्रजाजन। नागरिक उन्हें कहते हैं, जिनकी राज्य के शासन में आवाज़ होती है; या जो मताधिकार रखते हैं। प्रजाजन उन्हें कहते हैं जिन्हें मताधिकार प्राप्त नहीं हैं, जो केवल हुकूमत के पावन्द हैं।

Personal Unions वैयक्तिक संयुक्त राज्य; जब दो या दो से अधिक राज्य, जिन के बाह्य और आन्तरिक सम्बन्ध भिन्न हैं, एक राजा के झण्डे के नीचे एक दूसरे से मिल जाते हैं, उन के लिये Personal Union शब्द का प्रयोग होता है। राजा ही इन राज्यों का संयुक्तकारी बंधक होता है। वैसे ये राज्य एक दूसरे से स्वतन्त्र होते हैं। हरएक का राज्य शासन सङ्गठन और क़ानून भिन्न भिन्न होते हैं। इन में एक राज्य के नागरिक दूसरे में विदेशी की तरह

समझे जाते हैं। यद्यपि इन राज्यों का राजा एक ही रहता है, पर क़ानून की दृष्टि से इनमें उस का व्यक्तित्व भिन्न रहते हैं। एक ही राजा अपने एक राज्य में पूर्ण सत्ताधारी रह सकता है और दूसरे में उसके अधिकार विधान से बद्ध रहते हैं। अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में भी ये राज्य एक दूसरे से स्वतन्त्र रह सकते हैं।

Plebiscite प्रत्यक्ष मत-प्रकाशन द्वारा स्थिरीकृत समस्त देशवासियों का निर्णय।

Plenipotentiory राजदूत विशेष, जिसे सम्पूर्ण अधिकार दिये गये हों।

Pluralism बहुमताधिकार पद्धति; मताधिकार की वह पद्धति जिसमें एक व्यक्ति को एक ही समय एक से अधिक मत ( Vote ) देने का अधिकार प्राप्त हो।

Plurist बहुमताधिकारी व्यक्ति; वह व्यक्ति जिसे एक ही समय में एक से अधिक मत देने का अधिकार प्राप्त हो।

Plurality बहुत्व; अनेकत्व, अधिकांश वोट।

Plutocracy धनाढ्य शासन; धनिक तन्त्र; धनिक वर्ग।

Plutocrat धनाढ्य शासन का सदस्य।

Plutonic, Plutonian प्लेटो सम्बन्धी।

Pogrom रूस का सङ्गठित विद्रोह-विशेष।

Policy नीति; शासन-नीति।

Political राजनीतिक; राजनैतिक; राजकीय।

Political Agent देशी राज्यों में स्थित भारत; सरकार का प्रतिनिधि।

Politcal Agitation राजनैतिक आन्दोलन।

Political Aspirations राजनीतिक महत्त्वाकांक्षाएं; राजकीय महत्त्वाकांक्षाएं।

Political Department राजकीय विभाग; राजनीतिक विभाग।

Politics or Political Science राजनीति-विज्ञान; राजनीति शास्त्र।

भिन्न भिन्न राजनीतिज्ञ राजनीतिशास्त्र की भिन्न-भिन्न व्याख्याएँ करते हैं; पर सामान्यतया राजनीतिशास्त्र से उस शास्त्र की कल्पना होती है जो राज्य (State) के शासन, गुण, कर्म, धर्म, तथा उसके भिन्न-भिन्न रूपों का विवेचन करता है। यह दो प्रकार का है, यथा ( १ ) सैद्धान्तिक राजनीतिशास्त्र ( Theoratical Politics ) और दूसरा व्यावहारिक राजनीतिशास्त्र ( Applied Politics )। सैद्धान्तिक राजनीतिशास्त्र केवल राज्य या राज्यशासन के मूल का, उसके तत्त्वों का, उसके सिद्धान्तों का और उसके आदर्शों का विवेचन करता है। इसके विपरीत व्यावहारिक राजनीतिशास्त्र उन साधनों और उपायों का विचार करता है जिनके अवलम्बन से राजनीतिशास्त्र के तत्त्व और आदर्श व्यवहार में लाये जा सकें। दूसरे शब्दों में यों कह लीजिये कि यह दूसरी तरह का राजनीतिशास्त्र शासन के व्यावहारिक रूप और कार्य्य पर प्रकाश डालता है।

सुप्रख्यात जर्मन राजनीतिज्ञ ब्लंशले ( Bluntschli ) का कथन है कि "राजनीतिशास्त्र उस शास्त्र का नाम है, जिसमें राज्य के तत्त्वों का, उसकी मूल प्रकृति का, उसके गुण धर्म का, उसके विविध रूपों और विकास का वर्णन रहता है।" ब्लन्शले की तरह एक दूसरा गैरियस (Garies) नामक जर्मन राजनीतिज्ञ राज्य की व्याख्या इस प्रकार करता है— "राजनीतिशास्त्र राज्य को शक्ति की संस्था (Institution of Power) समझता है और यह राज्य की उत्पत्ति, उद्देश और आदर्श पर विचार करता है।" पाल जैनेट (Paul Janet) नामक फ्रान्स का एक नामांकित लेखक राजनीति शास्त्र को समाज शास्त्र का वह हिस्सा समझता है, जो राज्य के मूल और शासन के तत्त्वों पर विचार करता है। प्रोफेसर सीली महाशय राजनीति शास्त्र की व्याख्या करते हुए लिखते हैं— "राजनीतिशास्त्र शासन के सिद्धान्तों और कार्यों का उसी प्रकार विवेचन करता है जिस प्रकार अर्थशास्त्र सम्पत्ति का, जीव शास्त्र जीवन का और बीजगणित अङ्कों का।"

इन सब मतों और व्याख्याओं का सारांश यह है कि राजनीतिशास्त्र साधारणतया सब दृष्टियों और सब बाजुओं से राज्य का विचार करता है। राजनीतिशास्त्र का आरम्भ और अन्त राज्य ही से होता है। वह, जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, राज्य की उत्पत्ति, मूल प्रकृति, तत्त्व और उसके विविधि रूपों तथा विकास पर विचार करता है।

Politics, Applied: व्यावहारिक राजनीति-विज्ञान। इसमें राज्य के व्यावहारिक और प्रत्यक्ष शासन का

विवेचन, जुदी-जुदी शासन-प्रणलियों का वर्णन और विश्लेषण तथा क़ानून के व्यावहारिक उपयोग आदि का विवेचन रहता है ।

Politics, Theoretical: सैद्धान्तिक राजनीति शास्त्र । इसमें राज्य के सिद्धान्तों का अर्थात् राज्य के मूल, गुण, धर्म और आदर्शों का विवेचन रहता है । इसके अतिरिक्त इसमें शासन-सिद्धान्त, शासन सम्बन्धी संस्थाओं, विभागों, व्यवस्था, राज्य-कर और क़ानून आदि का सैद्धान्तिक विवेचन रहता है ।

Poor Law दरिद्ररक्षक क़ानून ।

Popular Government लोकसत्तात्मक सरकार ।

Populist Party अमेरिका का राजनैतिक दल विशेष जिसका सङ्गठन ईसवी सन् १८८९ में हुआ था । इस दल का उद्देश देश में स्वतन्त्र मुद्रा-चलन और रेल्वे पर सरकारी अधिकार का होना था ।

Portofolio पद; यह शब्द मिनिस्टर के पद के लिये व्यवहृत होता है ।

Positivism प्रत्यक्षात्मक दर्शन; प्रत्यक्षवाद; वास्तविकतावाद ।

Posterior पश्चाद्वर्ती; उत्तरकालीन ।

Potentiality अनुद्भूत शक्ति; क्षमता ।

Powers, Great: संसार के महान् राष्ट्र ।

Pre-occupation पूर्वाधिकार ।

Preamble आईन आदि की भूमिका; प्रस्तावना ।

Preliminary प्रारम्भिक; प्राथमिक ।

Premier प्रधान; प्रधान-मन्त्री; मुख्य; अग्रगण्य ।

Prerogatives of the Crown ब्रिटिश सम्राट् के विशेषाधिकार ।

Preside सभापति होना; अध्यक्ष होना ।

Presidency सभापति का पद; प्रेसीडेन्सी; अहाता ।

President सभापति; अध्यक्ष ।

Presidential सभापति का; सभापति सम्बन्धी;
  Presidential Address सभापति का भाषण ।

Presumption अनुमान; सम्भावना ।

Prevention रोक; निरोध ।

Prevention of Crime अपराध की रोक ।

Preventive निरोधक ।
  Preventive Measures निरोधक उपाय ।

Priest पादरी; ईसाई पुरोहित ।

Primary Government विशुद्ध प्रजातन्त्र; राजनीतिशास्त्र के प्रसिद्ध अमेरिकन लेखक Primary government की व्याख्या इस प्रकार करते हैं:—"विशुद्ध प्रजा-तन्त्र जिसमें लोग सभाओं में इकट्ठे हो जाते हैं और वहीं राज्य के क़ानून आदि बनाते हैं, उसे Primary government कहते हैं ।

Prime-minister प्रधान मन्त्री ।

Primitive आदिम; मौलिक; प्राचीन ।

Primogeniture ज्येष्ठाधिकार ।

Principal प्रधान; विद्यालय का प्रधानाचार्य ।

Principality राज्य; आधिपत्य ।

Private व्यक्तिगत; निजी; गोपनीय ।

Privateer गैरसरकारी युद्धपोत; उसका कप्तान ।

Privation कष्ट; कठिनाई ।

Privilege अधिकार; विशेष सुविधा ।
  Privileged Classes विशेष अधिकार या सुविधा प्राप्त लोग ।

Privy Council ब्रिटिश साम्राज्य का सर्वोच्च न्यायालय ।

Pro-consul आधुनिक औपनिवेशक शासक ।

Prohibition मादक पदार्थों की रोक; निषेधाज्ञा ।

Prohibitive निषेधात्मक; निषेधक ।

Proletariate श्रमजीवी ।

Property qualifications of Representations; प्रतिनिधित्व की साम्पत्तिक योग्यता; मध्ययुग में प्रायः सारे यूरोप में धारा-सभाओं में जाने वाले प्रतिनिधियों के लिए कुछ न कुछ नियमित साम्पत्तिक योग्यता की आवश्यकता होती थी । अब भी कुछ देशों में यह प्रथा प्रचलित है । ईसवी सन् १८५८ तक ग्रेटब्रिटेन में कंट्री मेम्बरों के चुनाव के लिए यह आवश्यक शर्त थी कि उनके पास कम से कम ६०० पौन्ड की सम्पत्ति हो । ईसवी सन् १८१४ के फ्रेंच विधान के अनुसार प्रत्येक डेप्युटी के चुनाव के लिये यह नियम था कि वह कम से कम १००० फ्रेंक टेक्स देनेवाला हो । यह नियम ईसवी सन् १८४८ तक फ्रान्स में चलता रहा । अमेरिका के संयुक्त प्रान्त के राज्यों के कई पूर्व-विधानों ( Early Constitutions ) में धारा

सभाओं के चुनाव में आने के लिये साम्पत्तिक योग्यता के बन्धन थे। प्रजातंत्र के विकास के साथ-साथ ये बंधन टूटते गये। पर अब भी ये कई जगह मौजूद हैं। केनेडा में सरदार सभा (House of Lords) का सदस्य निर्वाचित होने के लिये यह आवश्यक है कि उसके पास कम से कम ४००० डॉलर (अमेरिका का सिक्का विशेष जिसका मूल्य लगभग ३) रुपया होता है) की सम्पत्ति हो। बेल्जियम की सीनेट में चुने जाने की इच्छा रखने वाले प्रत्येक मनुष्य के पास २४०० डॉलर सम्पत्ति होनी चाहिये। स्वीडन में भी धारा सभा का सदस्य निर्वाचित होने के लिये २२००० डॉलर सम्पत्ति या १२०० डॉलर की वार्षिक आय होना आवश्यक है। भारतवर्ष के युक्तप्रान्त में राज्य परिषद् के लिये १००००) रुपये पर आयकर देने वाला वोट दे सकता है। अन्य प्रान्तों में इसके लिये कुछ विभिन्न नियम हैं।

Proportional Representation अनुपातिक प्रतिनिधित्व। प्रतिनिधित्व की यह पद्धति जिसमें हर एक दल को उसके मताधिकार (Voting Power) के अनुपात से प्रतिनिधित्व दिया जाता है।

Protectorates संरक्षित राज्य; संरक्षित राज्य उन राज्यों को कहते हैं, जिनमें प्रभुत्व तो उन्हीं राज्यों के राजों या शासकों का हो, परन्तु जिनमें विविध सन्धियों के अनुसार उनके संरक्षक राज्यों को या तो भीतरी तथा बाहरी दोनों प्रकार के विषयों में अथवा केवल बाहरी विषयों में कुछ राजनैतिक अधिकार होते हैं।

जब किसी दुर्बल राजा को किसी आक्रमणकारी का भय होता है अथवा जब उस पर कोई आक्रमण कर देता है, तो प्रायः वह अपनी रक्षा के लिए या तो आक्रमणकारी राज्य की ही अथवा किसी अन्य बलिष्ट राज्य की शरण लेकर उसकी अधीनता स्वीकार करने के लिए बाध्य हो जाता है। इस प्रकार वह अपने राज्य को पूर्णतः पराजित तथा पराधीन बनाने की जोखम उठाने की अपेक्षा अपने को उसका संरक्षित राज्य बनाना स्वीकार कर लेता है। संरक्षक बन जाने वाले राज्य को अपने संरक्षित राज्य में कुछ अधिकार सहज ही प्राप्त हो जाते हैं। ब्रिटिश साम्राज्य की संरक्षता में मलाया स्टेट, सारावाक; बोरन्यू, सूडान, और जंजीबार आदि देश हैं, जिनकी गणना संरक्षित (Protectorates) राज्यों में होती है।

Provisional अस्थायी; अल्पकालीन।

Provisional Government अल्पकालीन या अस्थायी शासन।

Proviso शर्त; शर्ती दफ़ा।

Provocation उत्तेजना।

Provocative उत्तेजक, क्रोधोद्दीपक।

Provost स्कॉटलैण्ड का नगराध्यक्ष; फ़ौजी पुलिस का एक अफसर।

Proxy प्रतिनिधि; बदले में काम करने वाला।

Psychology मनोविज्ञान; मानसशास्त्र।

Public सर्व साधारण; सार्वजनिक; लोक-विदित।

Public Activity जन-आन्दोलन; सार्वजनिक आन्दोलन।

Public fund सार्वजनिक कोष।

## Q

Quaestor प्राचीन रोम का सरकारी कोषाध्यक्ष।

Quasi कृत्रिम; दिखावटी। लगभग।

Queen महारानी; राजमहिषी।

Queen Dowager भूतपूर्व राजा की विधवा रानी।

Queen Mother राजमाता।

Question प्रश्न; समस्या।

Leading Question मुख्य प्रश्न, प्रधान समस्या।

Questionnaire प्रश्नावली।

Quietism निरुद्योगवाद; निवृत्तिमार्ग।

Quorum गणपूरक संख्या; कार्यसाधक संख्या।

Quotation अवतरण।

# R

Radical उग्र परिवर्तनवादी; इंगलैण्ड के उदार दल (Liberal party) के अति प्रगतिशील पक्ष का सदस्य; उग्रसुधारवादी दल (Radical Party) की स्थापना ईसवी सन् १८१६ में हुई। इसकी दिनदूनी और रात चौगुनी प्रगति होती गई और आज तो उदारदल (Liberal Party) में उसके इस पक्ष का बड़ा ज़ोर है। उसके हाथ में उदारदल का एक प्रकार से नियन्त्रण है। उग्र सुधार-वादियों के दल का उद्देश मताधिकार (Francise) को अधिक विस्तृत और व्यापक करना और जनता के अधिकारों को बढ़ाना है।

Rationalism बुद्धिवाद; हेतुवाद।

Rationalist बुद्धिवादी; हेतुवादी।

Rattening यह शब्द साम्यवादी साहित्य में काम में लाया गया है और इसका मतलब हड़तालियों की वह पद्धति है जिसे वे अपने सहयोगी श्रमजीवियों को काम करने से रोकने में काम लाते हैं। इसमें हड़ताली अपने सहयोगी श्रमजीवियों के औज़ार और कपड़े आदि छुपा देते हैं या इसी प्रकार की अन्य बाधाएं उपस्थित करते हैं, जिससे वे काम चालू न रख सकें।

Rat साम्यवादी साहित्य में यह शब्द उस मज़दूर के लिये काम में लाया जाता है, जो ट्रेड-यूनियन (व्यापारी-संघ) द्वारा नियमित मज़दूरी से कम मज़दूरी पर काम करता है और जो हड़ताल के समय अपने सहयोगी मज़दूरों को छोड़कर उनके बदले में कारखाने में काम करने लग जाता है।

Reactionary प्रतिक्रियात्मक; पश्चाद्गमनोन्मुख।

Reactionist प्रतिक्रियावादी; उन्नति-प्रतिरोधक व्यक्ति।

Realism यथार्थवाद; प्रकृतिवाद; वस्तु-स्वातन्त्र्य-वाद।

Realm राज्य; प्रदेश; कार्यक्षेत्र, विषय।

Real Union वास्तविक संघ; सच्चा संघ; जब दो या अधिक राज्यों का इस प्रकार संयोजन होता है जिससे कि उन पर सिर्फ एक राजा का ही राज्य न रहे, वरन् उनका शासन-विधान और अन्तर्राष्ट्रीय व्यवस्था भी एक होजाय, तब उनका यह संघ या संयोजन Real Union अर्थात् 'वास्तविक संघ' कहलायगा। अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून के सुप्रख्यात पण्डित महाशय हॉल लिखते हैं; "वास्तविक संघ (Real Union) उसी दशा में सम्भव होता है जब दो या अधिक राज्य अपना स्वतन्त्र-अस्तित्व विलीन कर एक राजा की आधीनता में आकर एक ही विधान और अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों से बद्ध होजाते हैं। हां, इन राज्यों के आन्तरिक क़ानून और रीति रिवाज़ों के भिन्न रहने में कोई आपत्ति नहीं होती।" महायुद्ध के पहले आस्ट्रिया, हंगरी और स्वीडन-नार्वे के संघ Real union में गिने जाते थे। महायुद्ध के पहले आस्ट्रिया हंगरी एकही सम्राट् के द्वारा शासित होते थे। इन दोनों में एक ही धारा-सभा थी। इसके अतिरिक्त दोनों देशों में एक ही सेना थी। युद्ध-राजस्व (Finance) और वैदेशिक विभागों का सञ्चालन भी समानसूत्र से होता था। एक निश्चित अनुपात से शासन-व्यय भी दोनों देश देते थे। अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में भी इनकी ओर से समप्रतिनिधित्व होता था। हां, आन्तरिक शासन के कई विभागों में दोनों देश अपना कुछ न कुछ स्वतन्त्र-अस्तित्व रखते थे।

नार्वे और स्वीडन का संयोजन ईसवी सन् १८१५ की ६ अगस्त की सन्धि के अनुसार हुआ। इस संधि में नॉर्वे ने स्वीडन के राजा को अपना राजा स्वीकार किया। इसके अतिरिक्त अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में भी नार्वे ने सारे अधिकार उक्त राजा के समर्पण कर दिये। आन्तरिक शासन में नार्वे ने अपनी स्वतंत्रता कायम रखी। उक्त दो उदाहरण Real Union के अन्तर्गत आते हैं।

Rebel बाग़ी; विद्रोही; राजद्रोही।

Rebellion विद्रोह; राजविद्रोह; बग़ावत।

Rebellious विद्रोहकारी; विद्रोहात्मक।

Recidivism अपराध-व्यसन; अपराध-प्रवृति।

Recognize स्वीकार करना; मानना।

To recognize a government किसी सरकार को स्वीकार करना।

Recruit रंगरूट; नया सिपाही।

Red लाल; क्रान्तिकारक; यह शब्द आजकल बोल्शेविक या बोल्शेविक-क्रान्ति के लिये भी काम आता है।
Red Army क्रान्तिकर सेना; बोल्शेविक सेना।
Red Coat अंग्रेज सैनिक।
Red Cross सेंट जॉर्ज का क्रूस; अंग्रेज़ों का राष्ट्रीय चिन्ह।
Red Ensign अंग्रेज़ी-व्यापारी जहाज़ की पताका।
Red Flag क्रान्ति का लाल झण्डा।
Red Handed अपराध करते हुए।
Red Letter स्मरणीय ( दिवस ); शुभ।
Red Villages बोल्शेविक ग्राम।

Reference संकेत; हवाला; उल्लेख।
Book of Reference शब्दकोष या विश्वकोष।

Referendum वह पद्धति जिसके अनुसार किसी कानून को पास या कार्यान्वित करने के पहले उस पर सम्पूर्ण निर्वाचक-समुदाय की सम्मत्ती ली जाय।

Reform सुधार; संशोधन।
Political Reform राजनैतिक सुधार।
Social Reform सामाजिक सुधार।

Reformation सुधार; संशोधन। १६ वीं सदी का महान् धार्मिक आन्दोलन, जिसके फलस्वरूप ईसाई-धर्म के प्रोटेस्टंट पंथ की उत्पत्ति हुई। सबसे पहले युरोप में धर्म-सुधार का आन्दोलन वॉयक्लिफ, हस, आदि ने उठाया। इसके बाद जर्मनी में महामति लूथर ने और स्विट्ज़लैंण्ड में ज़िंगली ने प्रचलित धर्म-प्रथा के सुधार के लिये ज़ोर से अपनी आवाज़ बुलन्द की। इसके बाद इस सुधार-आन्दोलन ने बड़ा ज़ोर पकड़ा। ईसाई धर्माचार्यों की ओर से इसका तीव्र विरोध होने लगा। पर उस समय के महान् सुधारकों ने इसकी तनिक भी पर्वाह न की। महात्मा लूथर के सन्देश को हजारों लाखों आदमियों ने प्रफुल्लित हृदय से सुना। उन्होंने जनता के सामने नये धर्म और नये सिद्धान्तों के तत्वों को रखा। जर्मनी, स्विट्ज़र्लैण्ड, स्केन्डिनेविया और इंगलैण्ड की अधिकांश जनता ने ईसाई धर्म के इस सुधारक पंथ को स्वीकार किया। इंगलैण्ड के सम्राट् हेनरी अष्टम ने इसे बड़ा प्रोत्साहन दिया। थोड़े ही समय में इस नवीन पंथ—प्रोटेस्टेन्ट पंथ—ने प्रायः सारे युरोप पर अपनी विजय-ध्वजा फहरा दी।

Reformative सुधार जनक; संशोधनात्मक।

Reformatory Schools बाल अपराधियों के चरित्र सुधारने का स्कूल; बाल-अपराधी-सुधार शाला; बाल-परिशालय।

सभ्यता के विकास के साथ-साथ अपराध-विज्ञान की भावनाओं में भी बड़ा परिवर्तन होता गया। इस समय अपराध-विज्ञान ( Criminology ) ने बड़ी उन्नति करली है। उक्त पाठशालाएं अपराध विज्ञान की आधुनिक भावनाओं का फल है। अब यह माना जाने लगा है कि बालकों को उनके किसी अपराध के लिये जेल आदि में भेजने के बदले चरित्र-सुधारक पाठशालाओं में भेजना समाज के लिए अधिक हितकर है। इन स्कूलों में उन्हें ऐसी शिक्षा दी जाती है जिससे वे, अपनी अपराधी प्रवृत्तियों को छोड़कर, समाज के लिये अधिक उपयोगी सदस्य बन सकें।

ईसवी सन् १८३७ में फ्रान्स में पहले-पहल इस प्रकार के स्कूलों की स्थापना हुई। ईसवी सन् १८५० में लंडन की परोपकारिणी समिति ( Philonthropic Society ) ने रेन्डहिल स्थान में इस प्रकार का एक स्कूल खोला। तब से इनकी संख्या बढ़ती गई। आज सरकारी अधीनता में वहां इस प्रकार की ४५ बाल-सुधार-शालाएं, १३९ बाल-उद्योग-शालाएं चल रही हैं। इंगलैण्ड की बोरस्टल शिक्षण संस्था कोई १२०० बाल-अपराधियों के चरित्र-सुधार का महान् कार्य कर रही है। भारतवर्ष में भी इस प्रकार की कुछ पाठशालाएं खुली हैं।

Reformism सामाजिक न्याय-सिद्धान्त; सुधारवाद; समाज सुधारकों का सिद्धान्त विशेष, जिसके द्वारा वे इस प्रकार के नियमों का प्रचलन करना चाहते हैं, जिनसे सामाजिक अन्याय दूर हो और समाज में न्याय-सिद्धान्त का व्यवहार हो।

Regal राजोचित, राजकीय।

Regality राजत्व; प्रभुता।

Regalia राजचिन्ह ( छत्र, दण्ड )।

Regent रिजन्ट; वह व्यक्ति जो राजा की नाबालगी या अक्षमता के समय शासन करता हो।

Regicide नृपहत्या; नृप हत्यारा।

Regime शासन; शासन-प्रणाली।
Registrar महामात्र।
Registration नोंध।
Reginal शासन सम्बन्धी।
Regulation नियम; आईन; व्यवस्था।
Reinforcement अतिरिक्त सेना; सहायक सेना।
Reichstag जर्मन पार्लियामेन्ट; जर्मन लोक-प्रतिनिधि-सभा।
Reinstatement पुनर्प्रतिष्ठापन।
Relaxation शिथिलीकरण; शिथिलता।
Release छोड़ देना; मुक्त करना; उद्धार करना।
(n.) मुक्तिपत्र।
Relevant प्रासंगिक; प्रसंगानुकूल।
Renaissance पुनःप्रबोधकाल; उदयकाल; युरोप में १५ वीं शताब्दी में साहित्य और कला का जो महान् उदय हुआ था, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।
Reparation क्षतिपूर्ति; हर्जाना।
Represent प्रतिनिधित्व करना।
Representation प्रतिनिधित्व।

सुप्रसिद्ध तत्त्वज्ञ रूसो ( Rousseau ) का कथन है कि प्रतिनिधित्व की कल्पना बिलकुल आधुनिक है। इसकी उत्पत्ति उन सरकारों के कारण हुई जिनका कार्य मानव-जाति के अधःपात का कारण होता था, जिनके शासन में मनुष्य के साथ पशुवत् बर्ताव किया जाता था। मांटेस्क्यू के कहने का आशय यह है कि स्वेच्छाचारी शासन-प्रणाली से तंग आकर लोगों ने प्रतिनिधि-तत्त्व की स्थापना की।

मध्ययुगीन यूरोप में प्रतिनिधित्व की भावना का बहुत कम विकास हुआ था। इंगलिश पार्लमेन्ट में इस वक्त जो सदस्य रहते थे वे सारे राष्ट्र के प्रतिनिधि होने के बजाय कुछ समूह विशिष्ट के हुआ करते थे। कहा जाता है कि उस समय इंगलिश पार्लमेण्ट में सरदारों, धर्माचार्यों और मध्यश्रेणी के मनुष्यों के प्रतिनिधि रहा करते थे। आजकल प्रतिनिधित्व की जो भावना है वह उस समय इंग्लैण्ड में नहीं थी। यूरोप के और भी कितने ही देशों की प्रतिनिधि संस्था की यही हालत थी। यूरोप में प्रतिनिधि-संस्था का बहुत देर से विकास हुआ। मध्ययुग के महादेशीय नगरों के शासन में प्रतिनिधित्व का तत्त्व काम में लाया जाता था, पर उसका रूप बहुत भद्दा और अपूर्ण था। प्रतिनिधित्व के असली भाव को वह सार्थक नहीं करता था। आगे जाकर यूरोप में जैसे-जैसे नगरों का विकास होता गया, वैसे-वैसे प्रतिनिधित्व को विशेष उत्तेजन और प्रोत्साहन मिलता गया।

इंग्लैण्ड में सोलहवीं सदी के मध्य में प्रतिनिधित्व की भावना में परिवर्तन हो गया था। इस वक्त इंग्लिश पार्लमेण्ट में बहस करते हुए हेलेन नामक एक सदस्य ने इस आशय के भाव प्रकट किये थेः—

"यह एक उल्लेखनीय और महत्वपूर्ण तत्त्व है जो आजकल स्वीकृत किया जा रहा है। वह यह है कि हाउस ऑफ कामन्स में जो लोग जायंगे, वे केवल किसी दल या समुदाय-विशेष के ही प्रतिनिधि नहीं, पर सारे राष्ट्र के प्रतिनिधि समझे जायंगे। फ्रान्स में प्रतिनिधित्व की नयी कल्पना का उदय फ्रांस की क्रांति तक नहीं हुआ था। फ्रांस के सन् १७९१ के नये विधान में प्रतिनिधित्व की नयी कल्पना का समावेश किया गया था। इस विधान में साफ़-साफ़ लिखा गया है कि डिप्टी ( Deputy ) किसी दल, धन्धा या जातिविशेष का ही प्रतिनिधि नहीं माना जायगा। वह सारे राष्ट्र का प्रतिनिधि माना जायगा। फ्रांस का अनुकरण जर्मनी ने भी किया। जर्मनी के विधान में भी लिखा है कि जर्मन रिश्टेग ( Reichstag ) के सदस्य केवल किसी दल विशेष ही के नहीं, वरन् सारे राष्ट्र के प्रतिनिधि हैं। कहा जाता है कि यूरोप के अन्य देशों की राजपद्धतियों में आजकल प्रायः यही भावना काम कर रही है। आजकल संसार के प्रायः सभी सभ्य देशों में प्रतिनिधि किसी दल विशेष का नहीं, पर सारे राष्ट्र का समझा जाता है।

एक समय था, जब यूरोप में यह विचार अधिक प्रबलता धारण किये हुए था कि राज्यकार्य्य में प्रत्येक दल की ओर से, चाहे उसका आर्थिक बातों से सम्बन्ध हो या सामाजिक अथवा राजनीतिक बातों से, कोई न कोई ऐसा प्रतिनिधि होना चाहिये जो केवल उस विशिष्ट दल के स्वार्थ की ही रक्षा में अपनी आवाज़ उठावे। उस वक्त यह ख़याल था कि केवल संख्या

की तादाद से प्रतिनिधि चुनने के बजाय दल-विशेष से चुनना कई गुना अच्छा है। लार्ड वेरोहम ने ब्रिटिश विधान पर जो ग्रन्थ लिखा है, उसमें साफ साफ कहा है कि "प्रतिनिधियों की व्यवस्था में इस बात पर अवश्य ध्यान देना चाहिये कि इसमें प्रत्येक दल के प्रतिनिधित्व का समावेश हुआ है या नहीं।" लार्ड वेरोहम अपनी बात की पुष्टि में एक दलील देते हैं। वे कहते हैं,-'मान लिया जावे कि व्यवसाय की कोई विशिष्ट शाखा किसी ऐसे प्रान्त में तरक्की पा रही है, जो राज्य-केन्द्र से बहुत दूर है। वहां की लोक-संख्या इतनी नहीं है कि वे तादाद के बल पर अपना प्रतिनिधि भेज सकें। पर उस विशिष्ट व्यवसाय की हित-रक्षा के लिये उस ज़िले की ओर से प्रतिनिधि अवश्य जाना चाहिये। इसी प्रकार डिग्निट (Dignit), प्रिन्स, डेग्नीफ, चार्लस, वेनाट आदि फ्रेंच लेखकों ने अलबर्ट शेफ्ले नामक सुप्रख्यात आस्ट्रियन राजनीतिक विद्वान ने तथा कुछ अन्य पाश्चात्य विद्वानों ने भी इस सामुदायिक प्रतिनिधित्व-पद्धति का समर्थन किया है। फ्रेंच लेखक डिग्निट ने लिखा है कि सर्वसाधारण जनता की इच्छा जितनी अच्छी तरह भिन्न भिन्न दलों के प्रतिनिधि लेने से जानी जा सकती है, उतनी अन्य पद्धति से नहीं जानी जा सकती, क्योंकि इन दलों की सम्मिलित राय ही तो सर्वसाधारण जनता की राय है। कोई धारासभा ( Legislature ) तब तक सच्ची प्रतिनिधिक-सभा नहीं कहला सकती है, जब तक कि उसमें राज्य में रहने वाले व्यक्तियों या व्यक्तियों के दलों का प्रतिनिधित्व नहीं है। आगे चलकर डिग्निट फिर कहता है कि राष्ट्रीय जीवन की सब शक्तियों का अर्थात् उद्योग धन्धे, व्यापार, कला-कौशल आदि सबके प्रतिनिधित्व का उतने ही ज़ोर के साथ समर्थन किया जा सकता है, जितना भिन्न-भिन्न राजनीतिक दलों का।

इस प्रकार के प्रतिनिधित्व का एसमिन नामक सुप्रख्यात विद्वान ने भारी विरोध किया है। वह कहता है कि अगर धारा-सभा में प्रतिनिधि सारे देश के सामुदायिक हित को भुलाकर अपने-अपने दलकी स्वार्थ रक्षा पर बोलेगा तो बड़ी गड़बड़ हो जायगी, और वह धारा सभा केवल एक डिबेटिंग क्लब हो जायगा। ऐसी दशा में हर एक प्रतिनिधि अपनी-अपनी डफ और अपना अपना राग गायेगा। प्रत्येक दल का प्रतिनिधि सारे राष्ट्र के सामुदायिक हित पर ध्यान न देकर केवल अपने दल की स्वार्थ-रक्षा पर ध्यान देगा। इससे राष्ट्रीय लाभ होने के बजाय हानि ही अधिक होगी।

इन्हीं सब बातों को विचार कर आधुनिक प्रतिनिधित्व की इमारत राष्ट्रीय नींव पर खड़ी की गई है। अब प्रतिनिधि किसी दल, जाति, वर्ग या किसी स्थानीय सरकार का ही प्रतिनिधि नहीं समझा जाता है, वरन् सारे देश का समझा जाता है। उसकी दृष्टि सारे देश पर रहती है। लोग कुछ विशिष्ट समय के लिये अपनी शक्ति या अधिकार प्रतिनिधि को सौंप देते हैं। वह उनका, अपनी निर्णयशक्ति के अनुसार, उपयोग करता है। यद्यपि उसे अपने निर्वाचकों के मनोभावों का ख्याल रखना पड़ता है, पर यह बात ज़रूरी नहीं है कि वह बात-बात में अपने निर्वाचकों से राय ले। ब्लन्शले नामक सुप्रख्यात राजनीतिक लेखक का कथन है कि "आधुनिक प्रतिनिधि किसी व्यक्ति, दल, या संघ विशेष का प्रतिनिधि नहीं है, वह राज्य का प्रतिनिधि है और उसका कर्तव्य राज्य-कर्त्तव्य है। वह न तो अपने निर्वाचकों की सूचनाओं ( Instructions ) से बद्ध है और न वह अपने कार्य के लिए उनके सामने उत्तरदायी है"। सुप्रसिद्ध फ्रेंच लेखक एसिमन ने भी लगभग ब्लन्शले जैसे ही विचार प्रकाशित किये हैं। उसका कथन है—"प्रतिनिधि वह है जो अपने वैध अधिकारों ( Constitutional Powers ) की सीमा में लोगों के बदले अपनी स्वतन्त्र-निर्णयशक्ति के अनुसार कार्यकरने के लिये निर्वाचित किया गया है। उसे कार्य और निर्णय की पूरी स्वतन्त्रता होनी चाहिये। अगर कोई प्रतिनिधि अपने निर्णय और विचार-शक्ति से काम नहीं लेकर केवल निर्वाचकों की सलाह का ग्रामोफोन है, तो वह वास्तविक अर्थ में प्रतिनिधि नहीं। सर्वसाधारण के हित और भलाई के लिए उसे अपनी निर्णय-शक्ति से काम लेना चाहिये।" ब्रिस्टल में व्याख्यान देते हुए इंगलैण्ड के विश्वविख्यात एडमंडबर्क महोदय ने कहा था—"आजकल की पार्लमेण्ट भिन्न भिन्न

विरोधी स्वार्थ रखने वाले दलों के वकीलों की सभा नहीं है। अब पार्लमेण्ट एक राष्ट्र की विचारपूर्ण संस्था है। आप मेम्बर को चुनते हैं। चुने जाने के बाद वह केवल आप ही का नहीं पर सारे राष्ट्र का प्रतिनिधि हो जायगा।" वर्क महोदय ने आगे चल कर यह भी कहा है कि प्रतिनिधि का यह कर्त्तव्य नहीं है कि वह अपने निर्वाचकों के मतों में अपने मत की आहुति दे दे। उसका तो यह कर्तव्य है कि वह सर्वसाधारण जनता के हित के लिए पूर्ण परिश्रम करे और अपनी प्रतिभा या निर्णयशक्ति का पूर्ण उपयोग करे।

धारा-सभा के चुने हुए सदस्य को अपने स्व-निर्णयानुसार कार्य करना चाहिये, या उसे अपने निर्वाचकों के मतों को ग्रामोफोन के गानों की तरह ज्यों का त्यों सुना देना चाहिए। उसे जनता के हित को सामने रख कर अपने निर्णय के अनुसार कार्य करना चाहिये, या बात-बात में अपने निर्वाचकों की सूचनाओं की उपेक्षा करनी चाहिये आदि बातों में बड़ा मतभेद है। पर जहां तक हमारा ख़याल है आधुनिक काल के अधिकांश लेखक इसी मत के हैं कि प्रतिनिधि अपने निर्वाचकों का ग्रामोफोन नहीं है, जिसमें जो भर दिया जाय वही गावे, प्रतिनिधि आधुनिक कुछ राजनीतिज्ञों के मतानुसार अपनी स्वतन्त्र-निर्णयशक्ति के उपयोग करने का अधिकारी है। हां, कुछ ऐसे भी राजनीतिक लेखक हैं, जो उपरोक्त मत के अनुयायी नहीं हैं। उनका कहना है कि प्रतिनिधि जनता के मुखपात्र होते हैं। अतएव उनका यह कर्त्तव्य है कि वे लोगों की इच्छा को ज्यों की त्यों प्रकट करें। अगर वे किसी कारण से ऐसा करना उचित न समझें तो वे अपने पद से अलग हो जावें। उनका कोई अधिकार नहीं है कि वे कोई भी ऐसा विचार प्रकट करें जो उनके निर्वाचकों के ख्याल के ख़िलाफ हो।

Representation of Minorities अल्प जनमत का प्रतिनिधित्व। आधुनिक राजनीतिशास्त्र में अल्प जनमत के प्रतिनिधित्व के सम्बन्ध में बहुतकुछ वादानुवाद किया गया है। यह विषय बड़े महत्व का है। जॉनस्टुअर्ट मिलने अपने सुप्रख्यात ग्रन्थ Representative Government (प्रतिनिधि-शासन) में लिखा है—"प्रजातन्त्र का यह एक आवश्यक सिद्धांत है कि धारा सभाओं या लोक-प्रतिनिधि सभाओं में अल्पसंख्यक दलों (Minorities) का प्रतिनिधित्व भी होना चाहिए। इसके बिना कोई भी प्रजातन्त्र वास्तविक प्रजातन्त्र नहीं कहला सकता। जिस प्रजातन्त्र में अल्पसंख्यक दलों का प्रतिनिधित्व नहीं है, वह प्रजातन्त्र प्रजातन्त्र नहीं वरन् वह प्रजातन्त्र का असत्य रूप है। राजनीति का प्रसिद्ध आचार्य लेकी अपने Democracy & Liberty नामक ग्रन्थ में लिखता है। 'सारे राष्ट्र के प्रतिनिधित्व का स्थान केवल बहुमत के प्रतिनिधित्व को दे देना, मानो प्रजातन्त्र के महान् सिद्धान्त के विरुद्ध आचरण करना है।' अब प्रश्न यह उठता है कि अल्पसंख्यक दलों को उचित प्रतिनिधित्व देने पर भी धारा सभाओं में इच्छा तो बहुमत ही की प्रधान रहेगी। तब बहुमत की ज्यादतियां कैसे रोकी जा सकती हैं। इस विषय में भिन्न-भिन्न राजनैतिक आचार्यों के भिन्न-भिन्न मत हैं। जॉनस्टुअर्ट मिल का मत है कि—"प्रतिनिधि-शासन में बहुमत ही को शासन करना चाहिये, और अल्पमत को बहुमत के निर्णय के सामने सिर झुकाना चाहिये। पर इसका यह मतलब नहीं है कि धारा-सभाओं में अल्पमत का प्रतिनिधित्व ही न रहे। उनमें हर एक दल के प्रतिनिधि उसकी संख्या के अनुपात से रहना चाहिए।" महामति लेबर ने भी अपने Civil Liberty & Self-Government नामक ग्रन्थ में इस मत की पुष्टि की है।

विभिन्न देशों ने प्रतिनिधित्व की कुछ ऐसी पद्धतियां निकाली हैं, जिनसे अल्पमत को समुचित प्रतिनिधित्व मिल जाय। इस सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी के लिए विभिन्न देशों की शासन-पद्धतियों और उनकी प्रतिनिधित्व-प्रणालियों का अध्ययन करना चाहिए।

Representative Government प्रतिनिधि-शासन; प्रतिनिधि-सरकार; लोक निर्वाचित प्रतिनिधियों द्वारा सञ्चालित शासन या सरकार।

Republics गणतन्त्र राज्य; प्रजातन्त्र राज्य।

Republican गणतन्त्रीय; प्रजातन्त्रीय।

Republican Party अमेरिका का राजनैतिक दल-विशेष।

Republicanism गणतन्त्रीय सिद्धान्त; गणतन्त्र-शासन का समर्थक।
Repudiation परित्याग; अस्वीकार।
Rescript सरकारी घोषणा; राजाज्ञा।
Research खोज; अनुसन्धान।
Reservation संरक्षण; संरक्षित वस्तु; शर्तें।
Reservation of Seats धारा सभा या म्यूनिसिपैल्टिी में बैठकों को संरक्षित रखना।
Reserved Subjects संरक्षित विषय;
Resignation ( पार्लियामेन्ट में हार होने पर सरकार का ) इस्तिफ़ा।
Resistance प्रतिरोध; विरोध।
Resolution प्रस्ताव।
Responsibility उत्तरदायित्व; जिम्मेदारी।
Responsibility of the Centre केन्द्रवर्ती सरकार की जिम्मेदारी।
Responsible उत्तरदायित्वपूर्ण, जिम्मेदार।
Responsible Government उत्तरदायित्वपूर्ण शासन, वह शासन जिसमें शासक-मण्डल अपने कार्यों और नीति के लिये जनता या जनता द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधियों के प्रति उत्तरदायी हो।
Restriction सीमा-बन्धन; रोक।
Retaliation प्रतिशोध; बदला।
Retired अवसर-प्राप्त।
Retirement अवसर ग्रहण।
Revert पूर्वस्थान व अवस्था को फिर प्राप्त होना।
Reversion प्रत्यावर्त्तन।
Revisionism साम्यवाद के साहित्य में यह शब्द काम में लाया गया है। एडुअर्ड बर्नस्टेन ने इसका उपयोग किया था। इसका भाव साम्यवाद के उस सिद्धान्त से है जो आकस्मिक क्रान्ति द्वारा साम्यवाद का प्रचार करने का विरोधी है। इस साम्यवाद के अनुयायी यह मानते हैं कि मानव-समाज के विकास के साथ-साथ साम्यवाद की कल्पना का अपने-आप विकास हो जायगा। बर्नस्टेन को राज्य की सुधारक शक्तियों पर भी पूरा विश्वास था।
Revival पुनरुज्जीवन।
Revolt विद्रोह; बग़ावत।
Revolution क्रान्ति; आकस्मिक घोर परिवर्तन।
Political Revolution राजनैतिक क्रान्ति।
Social Revolution सामाजिक क्रान्ति।
Revolutionary क्रान्तिकारी; विप्लवकारी; राज्यक्रान्ति का समर्थक।
Revolutionary Movement क्रान्तिकारक आन्दोलन।
Revolunist क्रान्तिकारी।
Revolunize क्रान्ति करना।
Revulsion आकस्मिक घोर परिवर्तन।
Rhadamanthus कठोर न्यायाधीश।
Right अधिकार; स्वत्व; हक़।
The Historical Theory of Rights अधिकारों का ऐतिहासिक सिद्धान्त। इस सिद्धान्त का मूल आशय यह है—'इतिहास अधिकारों का निर्माण करता है।' इस सिद्धान्त के अनुसार अधिकार, रूढी और रीति रिवाजों का, परिष्कृत रूप है। बहुत दिनों से चली आई हुई रूढी ही भविष्य में अधिकार का रूप ग्रहण कर लेती है। जैसे किसी राजा के जन्म-दिन के उत्सव पर नज़र करने का रिवाज़ बहुत दिनों से चला आ रहा हो, तो वही कभी न कभी जाकर अधिकार का रूप ग्रहण कर लेता है; अर्थात् आज का रिवाज़, कल का अधिकार बन जाता है। अमेरिका के येल विश्वविद्यालय के राजनीति के आचार्य प्रो० समर का कथन है कि मानव-समाज की रूढियां ही अधिकारों की निर्माता हैं। हमारे बहुत से अधिकारों का मूल हमारी परम्परागत रूढियों में रहा हुआ है।
The Social Welfare Theory of Rights अधिकारों का समाज-हितवाद सिद्धान्त। इस सिद्धान्त के प्रवर्त्तकों का कथन है कि जितने अधिकारों की उत्पत्ति हुई है, उन सबके मूल में समाज हित की कल्पना रही हुई है। इस सिद्धान्त के प्रधान प्रवर्त्तक महाशय डीन पौण्ड और प्रो० चाफी हैं। उन्होंने यह दिखलाया है कि क़ानून, रीति-रिवाज़, नैसर्गिक-

अधिकार आदि सब की बुनियाद सामाजिक-हित पर खड़ी की जानी चाहिये। वे ही अधिकार मानव-समाज के विकास में सहायक हो सकते हैं, जिनकी नींव उन तत्वों पर पड़ी है जो मानव-समाज के लिये हितकारक हैं। प्रो० चाफी का कथन है कि अधिकारों का निर्माण मानव-हित के अनुपातानुसार होता है। जिन अधिकारों का पाया जितने ही अधिक मानवहित पर निर्भर रहेगा, वे उतने ही अधिक सुदृढ़ और स्थायी रहेंगे। उक्त प्रोफेसर महोदय के मतानुसार वाक्-स्वतन्त्रता का अधिकार भी तब ही तक उचित है, जबतक कि उससे मानव-हित की साधना होती है।

बेन्थाम और मिल सरीखे उपयोगितावादी (Utilitarians) उपयोगितावाद ही पर अधिकारों की नींव लगाते हैं। उनका कथन है कि वे ही अधिकार सर्वश्रेष्ठ हैं, जिनसे सब से अधिक जन-समाज की सबसे अधिक भलाई होती है। राजनीति के आधुनिक आचार्य लास्की महोदय भी एक दृष्टि से इसी मत के पृष्टपोषक हैं। वे कहते हैं—"हमारे अधिकार समाज से स्वतन्त्र नहीं हैं। वे समाज ही की उपज हैं। अधिकार समाज और हमारी वैयक्तिक रक्षा के लिये हैं।" आगे चल कर लास्की महोदय फिर कहते हैं—'समाज-हित के ख़िलाफ़ व्यक्ति को अधिकार नहीं हो सकते। अगर समाज़ हित के ख़िलाफ़ व्यक्ति को अधिकार दिये गये, तो वे अधिकार उसी व्यक्ति के ख़िलाफ़ पड़ेंगे, क्योंकि वह भी समाज का एक अंग है।" और भी कई राजनीति के आचार्य्यों ने इस सिद्धान्त का समर्थन किया है।

The Theory of Natural Rights नैसर्गिक अधिकारों का सिद्धान्त। अधिकार-विषयक यह सबसे प्राचीन सिद्धान्त है। प्राचीन ग्रीस ने भी मनुष्य के इन अधिकारों को स्वीकार किया था। यह मनुष्य के जन्मजात और परम्परागत अधिकार हैं। ये स्वयंभू-सत्य (Self-evident truths) हैं। जीवनाधिकार, स्वतन्त्रता का अधिकार, स्वतन्त्र विचार या निर्णय का अधिकार आदि मानव-समाज के स्वाभाविक अधिकार माने गये हैं।

मानव-समाज के विकास में नैसर्गिक अधिकारों के सिद्धान्त ने बड़ा ही महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। जॉन लॉक और थॉमस पेन सरीखे महान् लेखकों ने इसकी प्रशंसा में अपनी कलमें तोड़दी हैं। अमेरिका और फ्रान्स के वैधानिक आन्दोलन को इसी महान् सिद्धान्त ने नवचैतन्य और नवजीवन प्रदान किया था। अमेरिका के व्हर्जिनिया के विधान में घोषित किया है—"सब मनुष्य स्वभावतः समान रूप से स्वतन्त्र हैं। उन्हें जन्मजात जो नैसर्गिक अधिकार प्राप्त हैं, उनकी इस वसीयत को कोई समाज किसी इकरार या समझौते से नहीं छीन सकता। उन अधिकारों में मुख्य अधिकार ये हैं:- (१) जीवनाधिकार; स्वतन्त्रताधिकार, स्वतन्त्र-विचाराधिकार और सम्पत्ति या जायदाद प्राप्त करने के साधनाधिकार।" ईसवी सन् १७७६ के अमेरिका के विधान ने और ईसवी सन् १७९१ और १७९३ के फ्रान्स के घोषणापत्र ने मनुष्यों के इन अधिकारों को स्वीकार किया है।

The Legal Theory of Rights अधिकारों का क़ानूनी सिद्धान्त। इस सिद्धान्त के अनुसार अधिकारों की कल्पना राज्य की उत्पन्न की हुई है। जो कुछ क़ानून स्वीकार करता है, वे ही मनुष्य के अधिकार हैं और जो कुछ क़ानून अस्वीकार करता है, वे मनुष्य के अधिकार नहीं हैं। अधिकार स्वतःसिद्ध नहीं हैं। वे मनुष्य को नैसर्गिक रूप से प्राप्त नहीं हुए हैं। मनुष्य के जीवनाधिकार, स्वतन्त्रता-अधिकार और साम्पत्तिक अधिकार आदि को राज्य ही निश्चित करता है। अधिकार कृत्रिम हैं। इस कल्पना और विचारों पर अधिकारों का क़ानूनी सिद्धान्त निर्भर करता है।

इस सिद्धान्त को पहले-पहल थॉमस हॉब्ज ने प्रतिपादित किया था। उसका कथन

है कि मनुष्य का सब से महत्वपूर्ण और मौलिक अधिकार आत्म-रक्षा ( Self-Preservation ) है । हॉब्ज के मतानुसार मनुष्य के इस अधिकार की रक्षा सबसे अधिक राज्य कर सकता है । अतीत युग में जब राज्य और लोगों में समझौता हुआ था, तब लोगों ने आत्म-रक्षा की शर्त पर अपने अन्य अधिकार राज्य के समर्पण कर दिये थे । जो कुछ राज्य देता है वे ही अधिकार लोग भोगते हैं । बस उक्त सिद्धान्त के समर्थकों के इस सम्बन्ध में ये विचार हैं ।

The Idealist or Personality Theory of Rights अधिकारों का आदर्श या वैयक्तिक सिद्धान्त । इस सिद्धान्त के अनुसार अधिकार मनुष्य के आन्तरिक विकास की बाह्य परिस्थितियां हैं । राजनीति के आचार्य महाशय ग्रीन का कथन है;—'अधिकार वह वस्तु है जो मनुष्य की उन भौतिक स्थितियों की रक्षा करता है जो उसके व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के लिये आवश्यक हैं । इस सिद्धान्त के समर्थक कहते हैं कि बिना अधिकारों के मनुष्य अपने व्यक्तित्व का सर्वोच्च विकास नहीं कर सकता । मनुष्य का सर्वोच्च अधिकार उसका अपना व्यक्तित्व का अधिकार है । इसका विशेष स्पष्टिकरण यह है कि प्रत्येक मनुष्य का यह कर्त्तव्य और अधिकार है कि वह स्वतन्त्रता से अपने व्यक्तित्व का विकास करे । दूसरे अधिकार इस मौलिक अधिकार के गौण रूप हैं । यहाँ तक कि जीवनाधिकार, स्वतन्त्रताधिकार और सम्पत्ति-अधिकार भी सर्वाङ्गपूर्ण अधिकार नहीं कहला सकते । ये भी ऐसे अधिकार हैं जो कुछ शर्तों पर निर्भर हैं । जैसे मुझे अपने जीवन का तब ही तक अधिकार है, जब तक कि वह मेरे जीवन के सर्वोच्च विकास में सहायक है । इस अधिकार से मुझे आत्म-हत्या करने का अधिकार प्राप्त नहीं होता । अगर मैं अपने किसी अधिकार का दुरुपयोग करता हूँ, तो समाज का अधिकार है कि वह उसे मुझसे छीन ले ।

यह सिद्धान्त अधिकारों को उच्च नैतिक दृष्टि से देखता है । अधिकार वे शक्तियां हैं, जिन्हें नैतिकता के नाम ही पर व्यक्ति समाज से प्राप्त कर सकता है । समाज, व्यक्ति को अधिकार की ये शक्तियां इसलिये देता है कि वह इनका उपयोग मानव-जाति के कल्याण के लिये करे ।

नैतिक दृष्टि हमें यह संकेत करती है कि हम समाज को इस बात का विश्वास दिलादें कि जो अधिकार हम अपने लिये चाहते हैं, दूसरों के लिये भी उन्हीं अधिकारों के प्राप्त करने में हम सहायक होंगे । दूसरी बात यह है कि हमें अधिकारों की मांग इसलिये करनी चाहिये कि हम अपने विकास के लिये अपने व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के लिये उनका उपयोग करेंगे । किसी मनुष्य को यह अधिकार नहीं है कि वह जो मन में आवे वही करे । अधिकारों पर नैतिक, बौद्धिक और उत्तरदायित्वपूर्ण भावनाओं का शासन होना आवश्यक है । स्व-विकास और समाज-विकास ही के लिये अधिकारों का निर्माण हुआ है । यही अधिकार का आदर्श सिद्धान्त है ।

Rights of Self-defence आत्मरक्षा का अधिकार । राजनीति के प्रायः सब आचार्यों ने मनुष्य के "आत्म-रक्षा" के अधिकार को स्वीकार किया है । महाशय ग्रीन लिखते हैं:—"आत्म-रक्षा के लिये शक्ति (force) का उचित उपयोग करना चाहिये । मनुष्य को आत्म-रक्षा करने का अधिकार है । आत्मरक्षा के लिये उचित शक्ति का प्रयोग करते हुए मनुष्य के हाथ से अन्य मनुष्य मारा जावे तो यह क़ानूनी और नैतिक दृष्टि से अपराध नहीं हो सकता । पर यहां यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि आत्मरक्षा के सब साधन बेकाम हो जावें उसी हालत में बड़े संयम के साथ हिंसा का उपयोग करना चाहिये । यह बात जिस प्रकार एक व्यक्ति के लिये लागू है उसी प्रकार समाज और राष्ट्र के लिये भी लागू है ।

Right to maintenance and the right to work, जीवन निर्वाह और कार्य्य का अधिकार । इस

जीवन-कलहयुक्त आधुनिक संसार में जिस अधिकार पर बड़ा जोर दिया जारहा है वह यह है कि प्रत्येक मनुष्य को जीवन-निर्वाह करने के लिये समाज या राज्य की ओर से उचित सुविधाएं मिलें। समाज का यह कर्त्तव्य है कि वह अपने किसी सदस्य को भूखों न मरने दे। राजनीति के उदार विचारकों का यह स्पष्ट मत है कि इस भूमण्डल से 'भूख' नाम की वस्तु को सदा के लिये निकाल देना चाहिये। इसके लिये न्यूनतम वेतन का क़ानून, सम्पत्ति का योग्य विभाजन, उत्तराधिकार के नियमों में योग्य परिवर्तन; देश के साम्पत्तिक द्रव्यों का लाभकारक उपयोग; सम्पत्ति को बढ़ानेवाले आविष्कार आदि उपाय सूचित किये जा रहे हैं। कई देश इस दिशा में बड़ी शीघ्रता से अपने पैर आगे बढा रहे हैं।

राजनीति के एक प्रसिद्ध आचार्य का कथन है कि अगर समाज में फैली हुई ग़रीबी और बेकारी के लिये समाज की कोई व्यवस्था विशेष जिम्मेदार है तो समाज का यह कर्त्तव्य है कि वह अपनी व्यवस्था और संगठन में ऐसा परिवर्तन करे जिससे समाज की जड़ को खोखली करनेवाली ये बलाएं दूर हो जावें और समाज के सब अंग सुखी और समृद्धिशाली हो जाय।

आधुनिक राजनीति के आचार्यों का यह स्पष्ट मत है कि अगर कोई मनुष्य काम करने की शक्ति और इच्छा रखने पर भी काम न मिलने के कारण बेकार रहे तो राज्य का यह कर्त्तव्य है कि वह उसके लिये उदर निर्वाह के साधनों का प्रबन्ध करे। महामति लास्की महोदय ने कहा है—'सबसे अच्छी बात तो यह है कि मनुष्य के लिए योग्य काम पर लगाये जाने के साधन उपस्थित किये जावें। अगर काम न मिले तो राज्य को तब तक उसके उदर-निर्वाह का प्रबन्ध करना चाहिये।' उन्होंने बेकारी के लिये इन्स्युरेंस पद्धति को अपनाने के लिये भी राज्यों से अनुरोध किया है।

आगे चल कर लास्की महोदय अपने Grammer of Politics नामक ग्रन्थ में बड़े जोरदार शब्दों में लिखते हैं—"हर एक आदमी का न केवल यही अधिकार है कि उसे काम मिले, पर उसका यह भी अधिकार है कि उसे अपने परिश्रम का योग्य वेतन मिले। वह इतना कि जो उत्पादक नागरिकता (Creative Citizenship) के लिये आवश्यक हो। सब मनुष्यों को भोजन, वस्त्र, घर, आवश्यक अवकाश, शिक्षा और संस्कृति के साधन की आवश्यकताएं हैं। किसी मनुष्य को इस स्टेन्डर्ड से नीचे नहीं गिरने देना चाहिये।"

Rights, Political: राजनैतिक अधिकार, राजकीय अधिकार।

Rights, Civic: नागरिक अधिकार।

Rigid कठोर; कड़ा।

Rigid Constitution कठोर विधान; कड़ा विधान; वह विधान जिसमें समय-समय पर आवश्यक परिवर्तन होने में कठिनाई हो।

Riksdag स्वीडन की पार्लियामेन्ट।

Riot दंगा; विद्रोह; हंगामा।

Riotous विद्रोहात्मक; दंगापूर्ण; असंयत।

Riotous Crowd असंयत झुँड; वह झुँड जो दंगा करने पर तुला हुआ हो।

Ritualist कर्मकाण्डी।

Rival प्रतिद्वन्द्वी; प्रतियोगी।

Rolls, Master of the: इंगलैण्ड की अपील-कोर्ट का जज।

Rotary Club अन्तर्राष्ट्रीय जनसेवा के लिये स्थापित अमेरिका तथा इंगलैण्ड की गोष्ठी विशेष।

Round Table Conference गोलमेज परिषद्।

Rowdy उपद्रवी; ऊधमी, दंगाकारी।

Rowdy Element उपद्रवी जनसमूह।

Royal Assent बादशाही मंजूरी।

Royal Commission शाही कमिशन।

Royal Society शाही समिति।

Royal Standard शाही झण्डा।

Royalist राजपक्षवादी; राजतन्त्र का अनुमोदनकर्ता।

Rule नियम; रीति; विधि; क़ानून; प्रभुता; शासन (v. t.) शासन करना; नियन्त्रित करना; क़ानून द्वारा आदेश देना।

Hard and fast Rules कठोर नियम।

Rule out अप्रासंगिक या नियमविरुद्ध घोषित करना।

Ruler शासक।
Ruling ( विशेषतः न्यायाधीश आदि द्वारा दिया हुआ ) निर्णय।
Rupture मैत्री-सम्बन्ध-विच्छेद।
Rupture of Political relations राजनैतिक सम्बन्ध-विच्छेद।
Rural ग्राम्य; ग्राम सम्बन्धी; देहाती।
Rural Uplift ग्रामोत्थान।
Rural Indebtedness किसानों का क़र्ज़।
Rural Problems ग्राम-समस्याएं; किसानों की समस्याएं।
Russian रूस की; रूस सम्बन्धी।
Russophil रूस-हितैषी; रूस-पक्षीय; रूस का मित्र।
Russophobe रूसियों का विरोधी।
Russophobia रूस के प्रति द्वेष।

## S

Sabotage यह शब्द श्रमजीवियों के उस कलह के लिये काम में लाया जाता है, जिसमें असन्तुष्ट होने पर वे ( श्रमजीवी ) या तो कारख़ाने में ख़राब काम निकालते हैं या मशीनरी तथा कच्चे माल को बिगाड़ कर मालिक को हानि पहुंचाने की कोशिश करते हैं।
Sacerdotal पुरोहित सम्बन्धी; याजकीय।
Sacred पवित्र।
Sacred Book धर्मग्रन्थ।
Sacrifice बलिदान; क़ुर्बानी।
Sacrifice for the noble cause सत्कार्य के लिये बलिदान।
Safe-guard संरक्षण।
Saint-Simonism सेन्टसिमन का सिद्धान्त। यह फ्रान्स देश में महान् साम्यवादी पुरुष होगया है। इसका मत रॉवर्ट ओव्हेन और फाऊरियर से मिलता जुलता था। यह मानव-जाति की पूर्णता में विश्वास करता था और समाज का इस प्रकार का नैतिक और भौतिक सङ्गठन चाहता था, जिससे समाज के ग़रीब से ग़रीब आदमियों को भी विकास करने के पूर्ण साधन प्राप्त हो सकें। वह परस्पर के सहयोग पर मानव-समाज का सङ्गठन करने के पक्ष में था। उसका यह विश्वास था कि पूँजीपति और श्रमजीवियों के मैत्री-पूर्ण सहयोग ही से समाज का अभ्युदय और कल्याण हो सकता है। वह वर्ग-युद्ध के ख़िलाफ़ था।
Salariat वेतन-पद्धति; वह आर्थिक व्यवस्था जिसमें श्रम का मूल्य वस्तुओं के मूल्य की तरह आंका जाता है।
Salary वेतन।
Salaried वेतनभोगी।
Salic Law सेलिक क़ानून या नियम; युरोप का प्राचीन क़ानून या नियम, जिसमें स्त्रियों को राज्य के उत्तराधिकार की मनाई की गई है।
Salient प्रधान; सुस्पष्ट।
Salute सलामी; तोपों की सलामी।
Royal Salute बादशाह की सलामी।
Salvation army मुक्ति फौज; ईसवी सन् १८७८ में विलियम बूथ नामक पादरी ने इसे स्थापित किया था।
Sanatorim आरोग्य-भवन; स्वास्थ्यालय।
Sanctuary पुण्य स्थान; पवित्र स्थान; पुण्य-भूमि आश्रय स्थान; निर्भय स्थान।
Rights of Sanctuary निर्भय स्थान के अधिकार।
Sanitary आरोग्य का; आरोग्य विषयक; स्वास्थ्य सम्बन्धी।
Sanitary Department स्वास्थ्य-विभाग; वह सरकारी विभाग जो नगरवासियों के स्वास्थ्य की देख भाल करता है।
Sceptre राज-दण्ड; राज-सत्ता, राजाधिकार।
Scheme योजना।
Scholarship छात्र-वृत्ति।
Science, Political राजनीति-विज्ञान।
Scientific Socialism वैज्ञानिक साम्यवाद।
Scotland Yard मेट्रिपोलिटन पुलिस का प्रधान केन्द्र

Scout चर ।
Seal मुहर ।
Seanad Eireann स्वतन्त्र आयर्लैण्ड के पार्लियामेण्ट की बड़ी सभा ।
Sea, freedom of the: समुद्र की स्वाधीनता ।
Seat आसन; बैठक; स्थान; अधिष्ठान ।
Secede किसी संघ या संस्था से पृथक् होना ।
Secession सम्बन्ध विच्छेद ।
Secondary Education माध्यमिक शिक्षा।
Secret Service खुफ़िया पुलिस ।
Secret Service money गुप्त फन्ड; वह धन जो खुफ़िया कामों के लिये मिनिस्टरों के पास रखा जाता है और वे उसे अपने निर्णयानुसार खर्च करते हैं । इस की तफ़सील प्रकट नहीं की जाती ।
Secretariat सेक्रेटरी की कचहरी; सचिव का पद; सचिवालय ।
Secretary सचिव; मन्त्री; सेक्रेटरी ।
Private Secretary खानगी सेक्रेटरी; निजी सेक्रेटरी ।
Under Secretary नायब सेक्रेटरी ।
Assistant Secretary सहायक सेक्रेटरी; सहायक मन्त्री ।
Political Secretary राजनैतिक विभाग का सचिव; राजनैतिक मन्त्री ।
Home Secretary स्वराष्ट्रीय सचिव ।
Foreign Secretary पर राष्ट्रीय सचिव ।
War Secretary युद्ध-सचिव ।
Colonial Secretary औपनिवेशिक सचिव ।
Secretary of State for India भारत सचिव; भारत-मन्त्री ।
Secretaryship मन्त्रीत्व; सेक्रेटरी का पद ।
Sect संप्रदाय; पंथ ।
Sectarian साम्प्रदायिक; किसी सम्प्रदाय का कट्टर अनुयायी ।
Sectarianism साम्प्रदायिकत्व ।
Sectional आंशिक; स्थानिक; विभागीय; साम्प्रदायिक ।
Secular सांसारिक; ऐहिक; लौकिक ।
Secularism ऐहिकवाद; सांसारिकवाद ।
Secularist ऐहिकवादी ।
Secularize सांसारिक बनाना ।
Security जमानत; ज़ामिन; निरापदता; निश्चिन्तता।
Sedition राजद्रोह; शासनद्रोह ।
Seditious राजद्रोहात्मक; राजद्रोही ।
Seditious Activities राजद्रोहात्मक आन्दोलन
Seditious Article राजद्रोहात्मक लेख ।
Seditiously राजद्रोह पूर्वक ।
Seditiousness राजद्रोहात्मकता ।
Selection चुनाव; पसन्दगी ।
Selection of Candidates उम्मीदवारों का चुनाव ।
Select committee सिलेक्ट कमेटी ।
Seizure ज़ब्त करना; कुर्क करना; ज़ब्ती ।
Seizure of property ज़ायदाद ज़ब्त करना ।
Self खुद; निज; स्वतः ।
Self-Assertion स्वमत-स्थापन; आत्म-प्राधान्य स्थापन ।
Self-command आत्म-संयम; मनोनिग्रह ।
Self-conceited आत्माभिमानी ।
Self-contained आत्म-संतुष्ट ।
Self-conscious आत्म-ज्ञान विशिष्ट ।
Self-contradictory स्व-विरोधी ।
Self-Denial स्वसुख त्याग ;आत्म-त्याग ।
Self-destruction आत्म-हत्या ।
Self-dependance स्वावलम्बन ।
Self-evident स्वतःसिद्ध ।
Self- existence स्वयंभूत्व ।
Self-existent स्वयंभू ।
Self-government स्वायत्त-शासन; स्वराज्य ।
Self-government, Local-स्थानिक स्वराज्य ।
Self-interest स्वार्थ, स्वहित ।
Self-preservation आत्म-संरक्षण ।
Self-respect आत्म-सम्मान ।
Self-sacrifice स्वार्थत्याग; आत्मयज्ञ ।
Self-seeker स्वार्थनिष्ठ; स्वार्थपरायण ।
Self-supporting आत्मावलम्बी ।
Self-willed स्वच्छंदी; स्वेच्छाचारी ।

Semitic सेमिटिक; सेम वंशोत्पन्न; इसी वंश का जिसकी इबरानी भाषा है।

Semitic Races सेमेटिक जातियां।

Senate प्राचीन रोम की राजकीय सभा; (यह सभा राज-व्यवस्था, क़ानून-निर्माण और लोगों को न्याय देने आदि कार्य करती थी) (२) फ्रांस और अमेरिका के संयुक्त प्रान्त की पार्लियामेन्ट की बड़ी सभा; (३) नियम-निर्माणक सभा; व्यवस्थापिका सभा; (४) विश्व-विद्यालय का व्यवस्थापक मण्डल; विद्यापीठ समिति; विद्वन्मण्डल।

Senate House व्यवस्थापक-सभागृह; सिनेट-भवन।

Senator सिनेट का सदस्य।

Senior ज्येष्ठ; बड़ा (मान अथवा अधिकार में) ऊँचा; पूर्व-नियुक्त।

Senior wrangler केम्ब्रिज विश्वविद्यालय की गणित शाखा के पहले वर्ग का प्रथम नम्बर का विद्यार्थी; गणित-केशरी; गणित-विद्या-विशारद।

Seniority ज्येष्ठता; प्राथम्य।

Sensation क्षोभ; संक्षोभ; संवेदन।

Sensational क्षोभजनक; संक्षोभजनक।

Sentimental भावात्मक; भावनामय; भावनोद्दीपक।

Sentimentalism भावनात्मकता।

Separatism विभक्ततावाद।

Separatist विभक्ततावादी; वह मनुष्य जो धर्मसंघ या राजनीतिक मेल से पृथक हो या पृथक होने का समर्थन करे।

Septenary सप्तात्मक; सप्तक; सप्त वार्षिक।

Septennate सप्तवार्षिक; सात वर्ष का कार्य्य-काल।

Septennial सप्तवार्षिक।

Septennial Act वह क़ानून जिसमें यह निर्देश किया गया है कि पार्लियामेन्ट का कार्य्यकाल अधिक से अधिक सात वर्ष हो।

Sergeant-at-Arms पार्लियामेन्ट का वह अफसर जो उसके अधिवेशन के समय उसकी आज्ञाओं की अमल बजावरी करता है।

Serfdom *गुलामगिरी*, दासता।

Service, Civil मुल्की-नौकरी।

Service, Public सरकारी-नौकरी।

Service, Imperial उच्च (सरकारी) नौकरी।

Service, Provincial प्रान्तिक (सरकारी) नौकरी।

Session अधिवेशन या बैठक।

Parliamentary session पार्लियामेन्ट का अधिवेशन।

Congress Session कांग्रेस का अधिवेशन।

Severance विच्छेद।

Severance of Diplomatic relations राजनैतिक सम्बन्धों का विच्छेद; जब दो या अधिक राष्ट्रों के बीच किसी मतभेद के कारण सम्बन्ध विच्छेद हो जाता है, तब इस वाक्यांश का प्रयोग होता है।

Sheriff शरीफ़; शरीफ़ यह अंशतः लोगों की ओर का और अंशतः हाईकोर्ट की ओर का अधिकारी होता है। लोगों की ओर से सार्वजनिक सभा करवाना, फौज़दारी सेशनकोर्ट में उपस्थित होना ये ख़ास तौर से इसके काम हैं। इंगलैण्ड में इसके काम कुछ भिन्न हैं। कोर्ट द्वारा दी हुई सजाओं का अमल करवाना और पार्लियामेन्ट के निर्वाचनों का प्रबन्ध करना आदि काम इसके कर्त्तव्य क्षेत्र में रखे गये हैं।

Sheriffalty शेरीफ का पद।

Sheriffdom शेरीफ के अधिकार का प्रान्त।

Siege घेरा।

Signatory समझौता या सन्धि पर हस्ताक्षर करने वाला।

Silver standard चांदी के सिक्के का चलन।

Sinister अनिष्ट; अशुभ; अभद्र; दुष्ट।

Sinister motives दुष्ट उद्देश; यह शब्द अधिकतर कानून में काम आता है। जब कोई मनुष्य कोई अपराध बुरे या दुष्ट उद्देश से करता है तब उसके लिये यह वाक्यांश व्यवहृत होता है।

Sinecure अकार्य्यकर अधिकारी; वह अधिकारी जिसके जिम्मे कोई काम नहीं किया गया है।

Sinnfein आयर्लैण्ड का आन्दोलन जिसका उद्देश स्वतन्त्रता एवं प्राचीन आयरिश भाषा का उद्धार है।

Slavery दास प्रथा; दासत्व; दासत्व वह है जिसमें मनुष्य की स्वतन्त्रता हरण करली जाती है और जिसमें मनुष्य

अपने मालिकों की ज़ायदाद समझे जाने लगते हैं। प्राचीन और मध्य युग में दासत्व प्रथा का बड़ा जोर था। अब भी कुछ देशों में यह मौजूद है। राजस्थान में अब भी कई स्थानों में दास रखे जाते हैं। संसार के कुछ अन्य देशों में भी अभी तक इसका अस्तित्व है। सर जॉन साईमन की धर्मपत्नी लेडी साईमन ने अंग्रेजी भाषा में इस विषय में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ लिखा है, जिसमें उन्होंने आधुनिक संसार के कुछ देशों में प्रचलित विविध प्रकार की दास-प्रथाओं का बड़ा ही मनोरंजक वृत्तान्त लिखा है।

कई देशों ने इस प्रथा को समूल रूप से उठा दिया है। ईसवी सन् १८०८ में ब्रिटिश राज्य में गुलामों का व्यापार क़ानूनन बन्द कर दिया गया। ईसवी सन् १८३४ में ब्रिटिश उपनिवेशों में दास-प्रथा का समूल नाश कर दिया गया और इसके लिये २००००००० पौण्ड मंजूर किये गये। अमेरिका के संयुक्त प्रान्त में दास-प्रथा नाश के आन्दोलन का इतना विरोध हुआ कि वहां इसके लिये ईसवी सन् १६६२ में घरू युद्ध छिड़ गया। इसमें सौभाग्य से उत्तरीय प्रदेशों की विजय हुई, जो दासप्रथा का नाश करने पर तुले हुए थे। तब ही से वहाँ दास-प्रथा का अन्त हो गया। भारत में भी क़ानून द्वारा दास-प्रथा का अन्त कर दिया गया है।

Slaves, War of the:दास-विद्रोह; दासों का युद्ध। रोम नगर में प्राचीन काल में दासों ने अपनी मुक्ति के लिए तीन बार विद्रोह का झण्डा उठाया था। ईसवी सन् के पूर्व १३५ वर्ष में उन्होंने प्रथम बार विद्रोह किया। इसमें पहले पहल तो वे सफल हुए पर बाद में कुचल दिये गये। इसके बाद उन्होंने दूसरा विद्रोह ईसवी सन् के पूर्व १०५ में उठाया। इन विद्रोहों में कोई दस लाख दास मारे गये। तीसरे विद्रोह का नेतृत्व सुप्रसिद्ध स्पार्टकस ने किया था। यह ईसवी सन् पूर्व ७३ से ७१ वर्ष तक चलता रहा। इसमें आखिर जाकर स्पार्टकस और उसके ४०००० अनुयायी वीर गति को प्राप्त हुए। इन्हीं विद्रोहों के लिये उक्त वाक्यांश व्यवहृत होता है।

Social Democratic Party (Germany) जर्मनी के इस राजनैतिक दल का जन्म ईसवी सन् १८९० में हुआ था। धीरे-धीरे इस दल का जोर बढ़ता गया। ईसवी सन् १९०३ में इसने जर्मनी की लोकसभा (Reichstag) में अपने ८१ प्रतिनिधि भेजे। ईसवी सन् १९१२ में इसकी शक्ति और भी बढ़ी और उसने उक्त लोकसभा में अपने ११२ प्रतिनिधि भेजे। इस समय इस दल के अधिकार में १०० समाचार पत्र भी थे। जब गत महायुद्ध शुरू हुआ था, तब इस दल के सदस्यों की संख्या दस लाख से ऊपर थी। ईसवी सन् १९११ में जर्मनी की लोकसभा में इसकी ओर से १०८ प्रतिनिधि थे। इसका उद्देश्य इसके कार्य्यक्रम में यों लिखा है:—"सामाजिक प्रजातन्त्र का उद्देश्य साम्यवाद है, पर इसे हिंसामय साधनों से या श्रमजीवियों की डिक्टेटरशिप से प्राप्त न कर विशुद्ध प्रजातन्त्र (Pure Democracy) और लोगों की सम्मति से प्राप्त करना चाहिये।"

Social War समाज-विग्रह; यह वाक्यांश साम्यवाद के साहित्य में काम आया है और इसका मतलब "वर्ग-युद्ध" से है।

Sociale, La, यह शब्द फ्रेन्च 'साम्यवादियों' का आविष्कृत है और इसका मतलब उस भावी आदर्श समाज से है जिसका साम्यवादी स्वप्न देख रहे हैं।

Socialism साम्यवाद; समाजवाद; समाजसत्तावाद; समाज-स्वामित्ववाद; समष्टिहितवाद; समष्टिवाद। Socialism शब्द का सबसे पहले उपयोग ईसवी सन् १८३२ में सेन्टसिमन के अनुयायी जॉनसियेर्स (Joncieres) ने ग्लोब (Globe) नामक पत्र में किया था। कुछ लोगों का कथन है कि Pierre Leroux और रेबॉर्ड ने इस शब्द का प्रथम प्रयोग Encyclopedia Nouvelle नामक विश्वकोष में किया। लेरौक्स खुद लिखता है कि उसने व्यक्तिवाद (Individualism) के विरोधी अर्थ में इस शब्द की रचना की और इसका निर्देश उस राजकीय सङ्गठन से किया जिसमें कि व्यक्ति समाज के हित में अपने व्यक्तित्व, हित और स्वार्थों का बलिदान करदे। कुछ लेखकों का कथन है कि Socialism शब्द का प्रथम आविष्कार इंगलैंड में हुआ और यहां से फ्रान्स देश में उसका प्रचार हुआ। रॉबर्ट ओवेन ने अपने ग्रन्थों में इसका उपयोग किया। मतलब यह

कि इस शब्द की उत्पत्ति के लिये विभिन्न मत हैं। पर इन मतों का निचोड़ निकाल कर डॉक्टर एन्जेलो-एस-रेपोपोर्ट ने अपनी Dictionary of Socialism में यह सार निकाला है कि सबसे पहले, जैसा, कि ऊपर कहा गया है, इस शब्द का उपयोग ईसवी सन् १८३२ की १८ फरवरी को फ्रान्स देश के जॉन-सियेर ने ग्लोब पत्र में किया। इसके बाद ईसवी सन् १८३४ में लिरौक्स ने किया। ईसवी सन् १८३५ में लेमेरटिन इस शब्द को काम में लाया। इसके पश्चात् यह शब्द इंगलैण्ड पहुँचा और ईसवी सन् १८३७ की २ सितम्बर को New Moral World में यह शब्द प्रयुक्त हुआ।

यह तो हुई Socialism शब्द की उत्पत्ति की बात। अब यह दिखलाना आवश्यक है कि साम्यवाद (Socialism) क्या है? इस सम्बन्ध में विभिन्न लेखकों ने जो व्याख्याएं की हैं, उनका अनुवाद हम नीचे देते हैं:—

(१) साम्यवाद या समाजसत्तावाद वह पद्धति है, जो यह चाहती है कि भूमि और उत्पादन के साधन व्यक्तियों की नहीं; पर समाज, समितियों या सरकार की जायदाद समझी जाय। (जॉन-स्टुअर्ट मिल की Political Economy)।

(२) मानव-जाति के अज्ञानपूर्ण विकास के बदले ज्ञानपूर्ण विकास का होना साम्यवाद है (कार्लमार्क्स)।

(३) मानवजाति की सब प्रगतिशील शक्तियों की सामूहिक इष्टसिद्धि का नाम साम्यवाद है (एफ इन्गल)।

(४) साम्यवाद उसके मौलिक रूप में पेट का प्रश्न है। यह बात सर्वसम्मत है कि साम्यवाद वर्तमान औद्योगिक पद्धति का परिवर्तन करना चाहता है। इस अन्तर्राष्ट्रीय आन्दोलन का उद्देश वैयक्तिक सम्पत्ति के स्थान में सामूहिक सम्पत्ति की स्थापना करना है। इस कार्य की सिद्धि उत्पादन की उस पद्धति के प्रचलन से हो सकती है, जिसमें राष्ट्रीय श्रम (National labour) का सामूहिक सङ्गठन (Collective Organization) हो, और उत्पादित पदार्थों पर समाज के सब सदस्यों का अधिकार हो। साम्यवाद का असली उद्देश यह है कि व्यक्तिगत और स्पर्धा में लगी हुई सम्पत्ति संयुक्त सामूहिक सम्पत्ति (United Collective Capital) में बदल जाय (A. Schaffle)।

(५) वह सिद्धान्त जो यह प्रतिपादित करता है कि राज्य (State) को मानव-समाज में रही हुई सम्पत्ति की असमानता को दूर करने का अधिकार है और उसका (राज्य का) यह कर्तव्य है कि समाज में साम्पत्तिक साम्यता कायम करने के लिये धन परिप्लुत लक्ष्मीवालों से धन लेकर उन लोगों को दिया जाय, जो दरिद्री हैं या जिनके पास बहुत ही कम धन है। यह धन-विभाजन स्थायी रूप से हो, न कि कुछ खास मनुष्यों ही के लिये इसका प्रयोग किया जाय। (पी जेनेट, Le Socialisme)।

(६) दुःखी मानव-समाज के अर्थशास्त्र का नाम साम्यवाद है। (Von Schefle)।

(७) सार्वजनिक हित के लिये सार्वजनिक सङ्गठन का नाम साम्यवाद है। (जी वेल्ट)।

(८) साम्यवाद समाज का इस प्रकार का सङ्गठन है जिससे प्रत्येक व्यक्ति को उसके जन्म ही से उसकी शक्तियों के विकास के समान साधन मिलें, और उसे अपने परिश्रम का योग्य परिवर्तन मिले। समाज की व्यवस्था इस प्रकार से हो कि जिसमें एक मनुष्य का दूसरे मनुष्य के श्रम को हड़प कर जाना असम्भव होजाय और प्रत्येक व्यक्ति को उतनी सम्पत्ति अवश्य मिले कि जितनी उसने अपने परिश्रम द्वारा उत्पन्न की है। (अर्थात् मानव-परिश्रम का बहुत-सा हिस्सा जो पूँजीवादियों की जेब में चला जाता है, वह न जाने पावे)। (बाकूनिन)।

(९) साम्यवाद उच्चतम सभ्यता की वह स्थिति है, जिसमें सब मनुष्यों को श्रम करने पर जीवन के सब लाभ प्राप्त हो सकें। "एक के लिये सब और सब के लिये एक" साम्यवाद का प्रधान सिद्धान्त है। (बरट्रेंड)।

(१०) उत्पादन और श्रम के साधनों पर से वैयक्तिक अधिकार को हटा कर सामूहिक अधिकार प्रस्थापित करने का नाम साम्यवाद है। (एस. मर्लिनो)।

( ११ ) साम्यवाद वह सामाजिक सिद्धान्त है जिसके अनुसार भूमि और पूँजी पर समाज का अधिकार और नियन्त्रण होना चाहिये। ( T. H. Kirkup, History of Socialism )।

इस प्रकार विभिन्न ग्रन्थकारों ने साम्यवाद की विभिन्न व्याख्याएं की हैं; पर असल में सबका भाव प्रायः एक ही है। साम्यवाद सामाजिक स्थितियों में अधिक से अधिक समानता लाने का उद्देश्य रखता है। इसके लिये वह निजी और वैयक्तिक सम्पत्ति के स्थान पर समष्टिगत सम्पत्ति की पद्धति पर जोर देता है और भूमि और कारखानों पर सारे समाज का अधिकार चहाते हुए सम्पत्ति विभाजन की आधुनिक पद्धति में महान् परिवर्तन कर, उसमें समानता का तत्त्व प्रवर्तन करना चाहता है।

Socialism of the Chair यह वाक्यांश उस साम्यवाद के लिये व्यवहृत होता है जिसका जर्मनी के राजनैतिक अर्थशास्त्री विश्वविद्यालय की कुर्सियों पर बैठकर प्रचार करते हैं। इन लोगों का यह स्पष्ट मत है कि संसार की सारी की सारी सामाजिक समस्याएं केवल मात्र अर्थ-विभाजन की समस्याएं हैं। ये व्यक्तिवाद के खिलाफ़ हैं। इनका मत है कि व्यक्तियों को योग्य स्वतन्त्रता दी जानी चाहिये। पर अगर इससे समष्टि या समाज के हित में बाधा पहुँचने का अन्देशा हो, तो राज्य का यह कर्त्तव्य है कि वह उसका ( वैयक्तिक स्वतन्त्रता ) का योग्य नियन्त्रण करें।

Socialization सामाजिककरण; समाजाधिकारकरण, वह कार्य्य जिसमें उत्पादन के साधनों पर समाज का अधिकार होता है। इस पद्धति में निजी और वैयक्तिक सम्पत्ति पर सामाजिक अधिकार स्थापित किया जाता है।

Society, Capitalist: धनिक-समिति; पूँजीपतियों की समिति; साम्यवादी साहित्य में इस वाक्यांश का प्रयोग हुआ है, और इससे समाज की उस पद्धति का निर्देश किया गया है, जो पूँजीवाद की प्रधानता पर स्थित है और जिसका काम श्रमजीवियों के श्रम का अनुचित लाभ उठाना है।

Sociology समाज-शास्त्र; समाज-विज्ञान।

Solitary Cell ( जेलखाने की ) निर्जन कोठड़ी।

Solution हल; निर्णय।

Solvency ऋण शोधन क्षमता।

Soudanese सूडान प्रदेश का अधिवासी।

Source मूल; उत्पत्ति-स्थान; उद्‌गम।

Souvenir स्मृति चिन्ह।

Sovereign सर्व-प्रधान सम्राट्; राजाधिराज।

Sovereign Power सर्व-प्रधान शक्ति।

Sovereignty प्रभुता; सर्वोपरि राजसत्ता; प्रधानसत्ता; नृपत्व; यह शब्द लेटिन भाषा के Superanus शब्द से निकला है, जिसका अर्थ सर्वोपरि या श्रेष्ट है। इस शब्द का उपयोग सबसे पहिले बॉडिन नामक राजनीतिक ग्रन्थकार ने ईसवी सन् १५७६ में अपने विख्यात ग्रन्थ "De la Republique" में किया था। इस शब्द और इस शब्द से सूचित भावना ने, जर्मनी के सुप्रसिद्ध राजनीतिक ग्रन्थकार ब्लंशले के शब्दों में, आधुनिक राजकीय विधानों और राजनीतिशास्त्र के विकास में बड़ा महत्वपूर्ण प्रभाव डाला।

प्रभुता ( Sovereignty ) आधुनिक राजनीति शास्त्र की महत्त्वपूर्ण भावना है। राज्य की व्याख्या की तरह इसकी भी अनेक व्याख्याएं हैं। हरएक स्वतन्त्र राज्य में एक ऐसी सर्वोपरि सत्ता और अन्तिम-सत्ता ( Ultimate Authority ) रहती है, जिसके ऊपर कोई अपील नहीं हो सकती। यह सत्ता, क्या राज्य के भीतरी मामलों में और क्या बाहरी मामलों में, सर्वोच्च रहती है। आन्तरिक मामलों में किसी व्यक्ति को या व्यक्तियों के समूह को यह अधिकार प्राप्त नहीं है कि क़ानून की दृष्टि से वह उक्त सर्वोपरि-सत्ता या प्रभुता के निर्णयों के खिलाफ़ काम कर सके। बाहरी मामलों में भी वही सत्ता सर्वोपरि समझी जाती है। इसी सर्वोपरि-सत्ता को *प्रभुता* ( Sovereignty ) कहते हैं। इस सर्वोपरि-सत्ता की व्याख्या करते हुए महाशय बॉडिन लिखते हैं;—"नागरिकों और प्रजाजनों के ऊपर क़ानून से अनियन्त्रित जो सर्वोपरि-शक्ति है, उसी का नाम प्रभुता ( Sovereignty ) है। बॉडिन के पचास वर्ष बाद ग्रोटियस नामक सुप्रसिद्ध राजनीतिक आचार्य्य हुआ। वह इस शब्द की व्याख्या इस तरह करता है—

"प्रभुता वह सर्वोपरि-शक्ति है, जो किसी के अधीन नहीं है, और जिसके कार्य रद्द नहीं किये जा सकते। यह शासन करने वाले राज्य की नैतिक शक्ति है।" फ्रान्स के विख्यात लेखक प्रो० ड्यूगिट (Duguit) कहते हैं; "प्रभुता राज्य की सर्वोपरि-शक्ति है। यह राष्ट्र की इच्छा-शक्ति (Will) है, जो राज्य में सङ्गठित हुई है।" अमेरिका का अत्यन्त नामाङ्कित लेखक बर्गेस इसकी व्याख्या करते हुए लिखता है—"प्रभुता वह मौलिक (Original), पूर्ण और अमर्य्यादित शक्ति है जो व्यक्तियों या व्यक्तियों के समूह के ऊपर है।" यह प्रभुता, पूर्ण रूप से या आंशिक रूप से राजा या शासक में हो सकती है; या किसी राष्ट्र की पार्लियामेन्ट आदि लोक-प्रतिनिधि सभा आदि में हो सकती है।

Sovereignty, Absolutism of प्रभुता की पूर्णता; सर्वोपरि-सत्ता की पूर्णता, इस वाक्यांश का भाव यह है कि क़ानून की दृष्टि से सर्वोपरिसत्ता के अधिकार अमर्य्यादित हैं। वह किसी अन्य उच्च शक्ति के अधीन नहीं है।

Sovereignty, De facto वास्तविक सर्वोपरिसत्ता; वास्तविक प्रभुता; वह मनुष्य या मनुष्यों का समूह जो किसी राज्य का वास्तविक रूप से सर्व सत्ताधिकारी हो, चाहे क़ानून या विधि की दृष्टि से उसके ये अधिकार स्वीकृत न हों, De facto Sovereign अर्थात् वास्तविक सर्व सत्ताधीश कहलाता है और उसकी उक्त सर्वोपरिसत्ता के लिये उक्त वाक्यांश व्यवहृत होता है। क्रॉमवेल, मुसोलिनी, हिटलर आदि की सत्ता के लिये इसका उपयोग हो सकता है।

Sovereignty, De Jure क़ानून या विधि से मान्य सर्वोपरि सत्ता। वह सत्ता जिसे क़ानून या विधि ने सर्वोपरि सत्ता के रूप में स्वीकार किया है। जिस शासक को इस प्रकार की सत्ता प्राप्त है, वह शासन करने का क़ानूनी अधिकार रखता है। क्योंकि इसके अधिकार को क़ानून ने स्वीकार कर लिया है।

Sovereignty, Divine limitations of प्रभुता की दैवी मर्यादाएं। ऊपर यह दिखलाया गया है कि राज्य में सर्वोपरि सत्ता के अधिकार अमर्यादित होते हैं। पर कुछ लेखकों ने यह प्रतिपादित किया है कि सर्वोपरिसत्ता के अधिकार भी नैतिक और दैवी बन्धनों से बद्ध हैं। विश्व में एक ऐसी नियामक शक्ति है, जो सारे ब्रह्माण्ड को एक नियम में सञ्चालित करती है। राज्य की सर्वोपरि शक्ति भी इसी महान् शक्ति के नियमों से मर्यादित है। राजनीति का प्रख्यात् रूसी लेखक मार्टिन अपने "Politique Constitutionneble" नामक ग्रन्थ में लिखता है,—'सर्वोपरि सत्ताधारी राज्य के अधिकार किसी सांसारिक शक्ति से नहीं, पर विश्व नियम के निर्माता सर्व शक्तिमान ईश्वर की शक्ति से मर्यादित हैं।" जर्मन लेखक बंशाले भी कहता है;—"सर्व सत्ताधारी राष्ट्र अपने कार्य्यों के लिये परमात्मा के नियमों के सामने जिम्मेवार है।" दूसरा जर्मन लेखक शूल्ज (Sclubze) का मत है।—"राज्य की सर्वोपरि सत्ता के ऊपर उच्च नैतिक और ईश्वरीय नियम हैं।" कई लेखकों ने इस सिद्धान्त का विरोध भी किया है।

Sovereignty, Exclusiveness of—इसका मतलब सर्वोपरि सत्ता या प्रभुता की एकान्त महत्ता से है; अर्थात् राज्य में सर्वोपरि सत्ता या प्रभुता केवल एक हो सकती है जिसकी आज्ञा सब लोग मानने के लिये बाध्य हैं।

Sovereignty, Inalienability of—प्रभुता की अदेयता; इसका आशय यह है कि प्रभुता या सर्वोपरि सत्ता बिना अपने नाश के किसी के हाथ दी नहीं जा सकती। जिस प्रकार पुरुष अपने प्राणों को, बिना अपना नाश किये, दूसरों को नहीं दे सकता, उसी तरह प्रभुता भी नहीं दी जा सकती।

Sovereignty, Indivisibility of—प्रभुता की अविभजनीयता; अखण्ड प्रभुता, अविभजनीय प्रभुता या सर्वोपरि शक्ति; जब राज्य की सर्वोपरि शक्ति को पूर्णता का विशेषण दिया गया है, तब तर्क-शास्त्र की दृष्टि से उसमें अविभजनीयता का गुण होना आवश्यक है। राजनीति का लेखक गेटेल लिखता है:—"अगर प्रभुता में पूर्णता नहीं है, तो किसी राज्य का अस्तित्व नहीं हो सकता।" कई लेखकों ने इसके खिलाफ़ उदाहरण देकर इस सिद्धान्त का खण्डन किया है।

Sovereignty, Legal क़ानूनी प्रभुता; क़ानून निर्मा-

णक सर्वोपरिसत्ताः कानूनी प्रभुता राज्य की सर्वोपरि क़ानून बनाने वाली संस्था है। उसकी आज्ञाएं ही क़ानून हैं। इस प्रकार की संस्थाओं में सम्राट् सहित ब्रिटिश पार्लियामेन्ट का उदाहरण दिया जा सकता है। विधान-शास्त्र का महापण्डित डायसी ( Dicey ) के कथनानुसार ब्रिटिश पार्लियामेन्ट इतनी सर्व शक्तिमान् है कि वह चाहे जो कर सकती है। क़ानूनी प्रभुता आईन-विद्या-विशारदों की 'प्रभुता' सम्बन्धी भावना है। कानूनी सर्वसत्ताधीश ( Legal Sovereign ) वह हुकमत ( authority ) है जो क़ानून के रूप में राज्य की सर्वोपरि आज्ञाओं को जारी कर सकती है।

Sovereignty of the Parliament ब्रिटिश पार्लियामेन्ट की सर्वोपरि सत्ता या प्रभुता; जैसा कि ऊपर एक स्थान में महामति डायसी के शब्दों में कहा गया है कि ब्रिटिश राज्य में सर्वोपरि सत्ता पार्लियामेन्ट के हाथ में है, वही बात उपरोक्त वाक्यांश निर्देश करता है। ब्रिटेन में पार्लियामेन्ट के किसी एक्ट के खिलाफ़ कोई ब्रिटिश कोर्ट सुनवाई नहीं कर सकती, चाहे वह एक्ट ब्रिटिश विधान के किसी पवित्र आज्ञा के खिलाफ़ ही क्यों न हो।

Sovereignty, Permanence of–प्रभुता का स्थायित्व; सर्वोपरिसत्ता का स्थायित्व; इसका आशय यह है कि जब तक राज्य का अस्तित्व है, तब तक उसकी प्रभुता का भी अस्तित्व है। सम्राट्, राजा या अन्य राज-सत्ता को धारण करने वाले पुरुष के मर जाने से राज्य की प्रभुता नष्ट नहीं होती, वह नये हाथों में चली जाती है; अर्थात् वह एक हाथ से दूसरे हाथ में चली जाती है। जैसे बाह्य परिवर्तन के कारण किसी भौतिक पदार्थ की आकर्षण शक्ति का केन्द्र स्थान-परिवर्तन कर लेता है, ठीक वही बात उक्त घटना में होती है।

Sovereignty, Political राजनीतिक प्रभुता; राजनीतिक सर्वोपरिसत्ता का ऊपर विवेचन किया जा चुका है। इस सत्ता के पीछे एक और सत्ता है, जो इस क़ानून बनाने वाली सत्ता से भी बड़ी है और वह है 'लोक मत' जो पाश्चात्य देशों में सर्व सत्ता का प्रधान और अन्तिम उद्गम है। इस लोक सर्वोपरि सत्ता के ऊपर कोई अपील नहीं हो सकती। महामती डायसी के शब्दों में क़ानून निर्म्माणक सर्वोपरि सत्ता ( Legal Sovereignty ) भी उक्त सत्ता के सामने सिर झुकाती है। यही सब से बड़ी और अन्तिम सर्वोपरि सत्ता है और इसी का नाम राजनीति प्रभुता ( Political Sovereignty ) है। जिस सत्ता की आज्ञा अन्तिम होती है और जिसपर कोई अपील नहीं हो सकती। जिसे राज्य के नागरिक सर्वोच्च सत्ता के रूप में स्वीकार करते हैं, वही राजनीतिक सर्वोपरि सत्ता कही जाती है।

Sovereignty, Popular:लोकसत्तात्मक प्रभुता; लोकसत्ता; वह पद्धति जिसमें राज्य की उच्चत्तम और अन्तिम सत्ता लोगों के हाथ में रहती है। महामति रूसों ने बड़े जोरदार शब्दों में इसका समर्थन किया था। उन्नीसवीं सदी में इस सिद्धान्त का बड़े जोरों से समर्थन हुआ था। आज भी प्रायःस्वशासन प्राप्त देशों में इस कल्पना ने व्यापक रूप धारण कर लिया है कि राज्य की अन्तिम और उच्चतम सत्ता लोगों के हाथ में है। ब्रिटिश राज्य की कानून-निर्माणक सर्वोपरि सत्ता ब्रिटिश पार्लियामेण्ट के हाथों में है और वहां कोई क़ानूनी सत्ता ऐसी नहीं है जो उसके कार्य्यों को रद्द या नियन्त्रित कर सके।

Soviet यह रूसी भाषा का शब्द है। इसका अर्थ है मज़दूरों या सैनिकों द्वारा निर्वाचित की हुई सभा या पंचायत। रूस में अलग अलग प्रान्तों, जिलों या रियासतों की अलग अलग पंचायतें या सोविएटें हैं। चूँकि देश का मौजूदा शासन इसी प्रकार की पंचायतों के हाथ में हैं, इस लिये रूसी सरकार 'सोविएट सरकार' कहलाती है।

Spaniard स्पेनदेशवासी।

Speaker वक्ता; पार्लियामेण्ट की प्रतिनिधि सभा का अध्यक्ष।

Specialist विशेषज्ञ।

Specialize विशेषता प्राप्त करना।

Sphere of Influence प्रभाव-क्षेत्र; जब कोई राज्य किसी देश से ऐसा समझौता कर लेता है जिससे कि इसे उसमें व्यापार करने या पूँजी लगाकर उससे लाभ उठाने का एकाधिकार अथवा विशेषाधिकार

प्राप्त हो जाय तो वह देश उक्त राज्य का प्रभाव-क्षेत्र कहलायगा। भूटान, कुवेत और अरब या कुछ भाग ब्रिटिश प्रभाव क्षेत्र में है।

Spokesman मुखिया; वह व्यक्ति जो दूसरे व्यक्ति या दल की ओर से बातचीत करे।

Spoliation लूटपाट।

Spread eagleism (अमेरिका निवासियों की) दम्भ-पूर्ण राष्ट्रीयता या स्वदेशाभिमान।

Stability स्थायित्व; दृढ़ता।

Stagnation गतिहीनता; अपरिवर्तनशीलता।

Standard मापदण्ड; कसौटी; प्रामाणिक; उत्कृष्ट।

Standing Committee स्थायी समिति।

Standing Order स्थायी आज्ञा।

State राज्य,राष्ट्र; संस्थान; लोकसत्तात्मक राज्य; राजसत्ता।

राज्य की व्याख्याएं इतनी अधिक हैं कि उनकी गणना करना कठिन है। प्रत्येक लेखक अपने अपने विचारानुसार राज्य की व्याख्या करता है। राजनीति के सुविख्यात अंग्रेज आचार्य हालण्ड (Holland) महोदय राज्य की व्याख्या इस प्रकार करते हैं:—

"राज्य मनुष्य-जाति का वह विशाल समुदाय है जो भूमि (Territory) के किसी विशिष्ट हिस्से में बसा हुआ रहता है और जिसमें या तो अधिकांश लोगों की राय काम करती है अथवा कुछ ख़ास लोग बहुमत के बल पर शासन करते हैं और उन लोगों पर अपनी इच्छा लादते हैं जो उनका विरोध करते हैं।" महाशय हाल (Hall) राज्य की व्याख्या हालण्ड महोदय से कुछ भिन्न प्रकार से करते हैं। आप केवल राज्य के स्थान में स्वतन्त्र राज्य के लक्षण कथित करते हैं। आपके मतानुसार स्वतन्त्र राज्य के लक्षण ये हैं "जिस समुदाय (Community) से वह सङ्गठित हुआ है, उसके कोई ख़ास राजनीतिक ध्येय रहते हैं, उसके अधिकार में निश्चित भूमि रहती है। और वह किसी बाहरी शक्ति के दबाव से स्वतन्त्र रहता है"। जर्मन लेखक सिडेल (Seydel) का कथन है। "राज्य का अस्तित्व उसी समय से आरम्भ हो जाता है जब कई मनुष्य, जिन्होंने भूमि के किसी विशिष्ट हिस्से पर अधिकार कर लिया है, किसी उच्च शक्ति (Higher will) के नीचे जमा हो जाते हैं" ग्रोटियूस (Grotuis) महोदय राज्य की व्याख्या इस प्रकार करते हैं—"राज्य स्वतन्त्र मनुष्यों का वह साङ्गोपांग समाज है, जो शुद्ध और सर्व साधारण उपयोगिता (Common utility) का उपयोग करने के लिये एकत्रित है।" वेटेल (Vattel) इससे कुछ आगे बढ़कर कहते हैं—"राज्य मनुष्यों के समाज का या नागरिक समाज का (Body politic) वह समुच्चय है, जो अपनी शक्तियों के संमिश्रण (Combination of forces) में सर्व साधारण के हित और कल्याण की अभिलाषा करता है। राजनीति के अत्यन्त प्रख्यात आचार्य ब्लंशले महाशय (Bluntchli) राज्य की व्याख्या अति संक्षेप में यों करते हैं—"किसी भूमि विशेष के राजनीतिक सुसङ्गठित लोगों का ही नाम राज्य है।" अमेरिका के संयुक्त प्रान्त की सुप्रीम कोर्ट ने राज्य की व्याख्या करते हुए एक बार लिखा था—"राज्य स्वतन्त्र मनुष्यों का वह समुदाय है जो सर्व सामान्य (Common) लाभ के लिए सुसङ्गठित है तथा जो अपने ही पदार्थों पर अधिकार रखता हुआ दूसरों के अधिकारों को न्याय-दृष्टि से देखता है। अन्तर्राष्ट्रीय कानून के सुप्रख्यात पण्डित फिल्मोर (Phillimore) महाशय का कथन है कि "राज्य लोगों का वह समुदाय है जो स्थायी रूप से भूमि के किसी विशिष्ट हिस्से पर बसा हुआ है और जो समान क़ानून तथा समान रीति-रिवाज़ों से बद्ध होकर सुचारु रूप से सुसङ्गठित है, और जो नियमबद्ध सरकार (Organized Government) के माध्यम (Medium) द्वारा उस भूमि विशेष में बसने वाले लोगों पर तथा इस भूमि विशेष के सब पदार्थों पर अधिकार रखता है तथा जिसे पृथ्वी के किसी देश से युद्ध या सुलह करने का तथा अन्य किसी प्रकार के अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध जोड़ने का अधिकार है।" इसके अतिरिक्त कई लेखकों ने अन्य सब बातों की उपेक्षा कर आध्यात्मिक और नैतिक दृष्टि से राज्य की व्याख्या की है। एक फ्रेंच पण्डित का कहना है कि "राज्य और कुछ नहीं, केवल मनुष्य जाति के आध्यात्मिक समुदाय का दृश्य रूप है।" संसार प्रख्यात जर्मन पण्डित हेगल (Hegel) का कथन है, "राज्य लोगों की इच्छा का दृश्यरूपी

बाहरी संघ है।" पश्लूफिनडाफो इससे आगे बढ़ कर राज्य को एक ऐसा संघ मानते हैं, जो लोगों की सामुदायिक इच्छा (Collective will) से सञ्चालित होता है। इटालियन पण्डित वार्नहान का कथन है कि "राज्य उस देश और लोगों का स्वामी है जो संसार की किसी भी अन्य शक्ति के अधिकार से स्वतन्त्र है"

एक सुप्रख्यात अंग्रेज लेखक राज्य की परिभाषा यों करते हैं "राज्य मनुष्यों का समाज है, जिसके अन्तर्गत स्वतन्त्र और समानाधिकार मनुष्यों की बनी हुई सरकार का अस्तित्व रहता है।" अमेरिका के भूतपूर्व प्रेसिडेण्ट डाक्टर विल्सन राज्य की व्याख्या करते हुए लिखते हैं–"राज्य लोगों का वह समुदाय है, जिनका मूल एक है और जिनकी एक सर्व सामान्य सरकार (Common Government) है।" अमेरिका के राजनीति-विज्ञान के एक लेखक मि० गार्नर राज्य के सम्बन्ध में अपने विचार यों प्रकट करते हैं—

"राज्य शब्द से राजनीतिक और वैधकानून (Constitutional Law) की भावना की कल्पना आती है। राज्य बहुसंख्यक या अल्पसंख्यक उन लोगों का समुदाय है, जो भूमि के किसी खास हिस्से पर बसे हुए हैं, जो बाहरी शासन (Control) से मुक्त हैं और जिनके पास ऐसी सुसङ्गठित सरकार है जिसका हुक्म अधिकांश लोग मानते हैं।

State, Client:मुवक्किल राज्य; अनुगामी राज्य; कभी कभी ऐसा होता है कि एक राज्य दूसरे राज्य पर किसी न किसी प्रकार दबाव तो बैठा लेता है, पर जो राज दबाया जाता है उसकी लाज रखने के लिये यह बात लेख-बद्ध नहीं की जाती। ऐसे राज्यों के लिये लॉरेन्स ने मुवक्किल राज्य (Client State) की संज्ञा दी है।

States, Composite:सावयव राज्य। सावयव राज्य वे हैं जिनके कई अवयव हैं अर्थात् जो कई राज्यों के मिलने से बने हैं। ये अवयव प्रान्त नहीं, वरन् पृथक् पृथक् राज्य हैं जो किसी कारण से मिल कर एक हो गये हैं। ब्रिटेन, अमेरिका का संयुक्त राज्य, जर्मनी आदि सावयव राज्यों के उदाहरण हैं।

सावयव राज्यों के भी दो भेद हैं; (१) पूर्ण संयुक्त राज्य (Perfect Union) और अपूर्ण संयुक्त राज्य (Imperfect Union)। पूर्ण संयुक्त राज्य वे हैं जिनके टुकड़े इस प्रकार मिल गये हैं कि बाह्य नीति की दृष्टि से उनकी पृथक् सत्ता का लोप हो गया है। उदाहरण स्वरूप ब्रिटेन को लीजिये। उसके चार प्रधान भाग हैं। इंग्लैण्ड, स्कॉटलैण्ड, आयरलैण्ड, और वेल्स। पर बाह्य नीति से इन सबों को मिला कर जो संयुक्त राज्य बना है, उसी के नाम से सब काम होता है, पृथक् पृथक् टुकड़ों के नाम से नहीं। अपूर्ण संयुक्त राज्यों (Imperfect Unions) में यह बात नहीं होती। उन में राज्य और उस के अवयवों की सत्ता एकत्र होती है और भिन्न भिन्न भी होती है। उदाहरण स्वरूप महाराष्ट्र-संघ को ले लीजिये। वह अपूर्ण संयुक्त राज्य था। उसमें कई काम तो पेशवा सारे महाराष्ट्र की ओर से कर सकता था और गवालियर, बड़ौदा, इन्दौर आदि भी पृकथ पृथक् युद्ध और सन्धि कर सकते थे। इन अपूर्ण संयुक्त राज्यों में उनके अवयव भूत राज्यों की अन्तर्राष्ट्रीय सत्ता बनी रहती है।

State Criminal राजकीय अपराधी।

State Co-operation राज-सहकारिता; सरकारी सहकारिता।

State Documents सरकारी कागज़-पत्र; सरकारी दस्तावेज़।

State Entry शाही प्रवेश।

State, Independent स्वतन्त्र राज्य; वह राज्य जिसे पूर्ण प्रभुत्व (Sovereignty) प्राप्त है और जो अपने आन्तरिक और बाहरी मामलों में पूर्ण रूप से स्वतन्त्र है। इस प्रकार का राज्य अपने राज्य में चाहे जैसे विधान बना सकता है; चाहे जैसे कर लगा सकता है, राज्य के बाहर चाहे जिससे युद्ध छेड़ सकता है। युद्ध के अन्त में चाहे जैसी सन्धि कर सकता है। इंगलैण्ड, फ्रान्स, रूस, इटली, जर्मनी, जापान आदि इस श्रेणी के राज्य हैं।

State, National:राष्ट्रीय राज्य; राष्ट्रीय राज्य उस राज्य को कहते हैं जिसकी प्रजा एक ही राष्ट्र की हो।

States, Sanad:सनदी राज्य। मैसूर, बनारस, पन्ना, सरीला, मैहर आदि सनदी राज्य हैं।

States, Semi-Independent:अर्द्ध स्वतन्त्र राज्य।

कई ऐसे राज्य हैं जिन्हें पूर्ण प्रभुत्व प्राप्त नहीं है। ये कई काम तो अपनी इच्छा के अनुसार कर सकते हैं और कई के लिये उन्हें उस राज्य की इच्छानुसार चलना पड़ता है, जिसकी अधीनता उन्होंने स्वीकार की है। इसके लिए भारत के देशी राज्यों को लीजिये। इनमें, बड़े से बड़ा राजा भी न तो किसी से युद्ध कर सकता है और न सन्धि। हां, भीतरी शासन जैसे शिक्षा, लगान, न्याय, इत्यादि में इनका पूर्ण अधिकार है।

States, Semi-Sovereign अर्द्ध-प्रभु-राज्य; अंश-प्रभु-राज्य। ( Semi-Independent State और इस राज्य में कोई फर्क नहीं है )।

State Socialism राज्य-साम्यवाद; साम्यवाद का वह सिद्धान्त जो पूँजीपतियों की सत्ता को समष्टि-सत्ता ( Collective Regime ) में बदलने के लिए राज्य के हस्तक्षेप को आवश्यकता समझता है। इस कार्य की सिद्धि के लिए इस सिद्धान्त के समर्थक, उत्पादन के साधनों पर धीरे-धीरे समाज या समष्टि का अधिकार होने की सिफारिश करते हैं।

राज्य-साम्यवाद वह सामाजिक नीति है, जो यह प्रेरणा करती है कि जन-समाज के हित के लिए राज्य उत्पादन के साधनों पर अधिकार करे और आर्थिक वैयक्तिक स्वतन्त्रता को नियन्त्रित करे। कुछ लेखक राज्य साम्यवाद की व्याख्या इससे भिन्न करते हैं। फौटहकी राज्य-साम्यवाद की व्याख्या इस प्रकार करता है:—"राज्य-साम्यवाद वह है, जिसमें राज्य श्रमजीवी और पूँजीपतियों के वर्ग-कलह को मिटाकर सामाजिक-शान्ति उत्पन्न करने के उद्देश से देश के आर्थिक मामलों में हस्तक्षेप करता है।" लासल और रॉबर्टस् के सिद्धान्त, जो क्रान्ति द्वारा नहीं, पर राज्य की सहायता से समाज की नयी व्यवस्था का प्रचलन करना चाहते हैं, राज्य साम्यवाद के अन्तर्गत ही समाते हैं।

States, Treaty सन्धि राज्य; वे देशी राज्य जिनके साथ ब्रिटिश सरकार की सन्धियाँ हुई हैं। इन सन्धियों में जहाँ यह लिखा है कि राज्य के नरेश अपने राज्य के पूर्ण स्वामी होंगे और ब्रिटिश सरकार उनके आभ्यंतरिक शासन में किसी प्रकार का हस्तक्षेप न करेगी, वहां यह भी लिखा है कि ये राज्य ब्रिटिश सरकार के संरक्षण में रहेंगे।

States, Unitary निरवयव राज्य; निरवयव राज्य वे हैं जो अकेले हैं, अर्थात् जिनके टुकड़े नहीं हो सकते। फ्रान्स, जापान, श्याम, नैपाल आदि इसके उदाहरण हैं। इन राज्यों को चाहे जितने प्रान्तों में बांट दें, पर ये स्वतन्त्र नहीं होते और इन्हें किसी दृष्टि से राज्य नहीं कह सकते।

State craft राजकार्य नैपुण्य; मुत्सद्दीगिरी; राज्य-संचालन-कला; राजकारण-पटुत्व; राज्य-कला।

Statement कैफ़ियत; वक्तव्य; बयान।

State-paper सरकारी काग़ज़ पत्र।

Statesman राजनीतिज्ञ; राज-कार्य-धुरन्धर; मुत्सद्दी।

Statesmanship राजनीतिज्ञता; मुत्सद्दीगीरी।

State-religion राज-धर्म।

Stationary लेखन-साहित्य।

Stationary Department लेखन-साहित्य-विभाग। वह सरकारी महकमा जो काग़ज़, स्याही, दवात, पेन्सिलें आदि देने की व्यवस्था करता है।

Statist अङ्क-शास्त्री; आंकड़ा शास्त्री।

Statician आंकड़ाशास्त्री; आंकड़ा-शास्त्र पर ग्रन्थ रचनेवाला।

Statistics लोक-स्थिति दर्शक अङ्क या आंकड़े; इसमें जन्म-मरण, आयुर्मान; सांसारिक-स्थिति, कला, उद्योग धन्धे, शिक्षा, खेती आदि का अङ्कात्मक विवेचन रहता है।

Status दर्जा; पद; अधिकार।

Dominion Status औपनिवेशिक स्वराज्य।

Statute ( पार्लियामेन्ट आदि का ) क़ानून; आईन; नियम।

Statutory Commission शाही कमिशन, जिसे पार्लियामेन्ट ने विस्तृत अधिकार दिये हों।

Staunch दृढ़; पक्का।

Steward दीवान; कारभारी।

Stipend वेतन; वृत्ति, पारिश्रमिक।

Stipendiary निश्चित-वेतन-भोगी; वैतनिक पुलिस मैजिस्ट्रेट।

Stipulation क़रार; शर्त ।

Strained Relations मनोमालिन्य ।

Stratagem युद्ध-कौशल; दाव-पेंच ।

Strategic युद्ध-कौशल सम्बन्धी; व्यूह-रचना सम्बन्धी ।

Strategist व्यूह-रचना-कुशल; व्यूह-विद्या-कुशल ।

Strategy सैन्य-रचना-विद्या; व्यूह-रचना-विद्या, युद्ध-कौशल । N. B. युद्ध शुरू होने के पहले सैन्य, छावनी और तोपों का जो व्यूह रचा जाता है, उसे Strategy कहते हैं । युद्ध शुरू होने पर शत्रु को धोका देने के लिये जो दांवपेच खेले जाते हैं, उन्हें Tactics कहते हैं ।

Storthing नार्वे देश की पार्लियामेन्ट ।

Strike हड़ताल; अपने मालिक से तनख़्वाह की वृद्धि और अन्य प्रकार की सुविधाएं प्राप्त करने के लिये जब मज़दूर लोग एक साथ मिल कर सङ्गठित रूप से कारख़ाने में काम करना बंद कर देते हैं, उसके लिये हड़ताल शब्द का प्रयोग होता है । कुछ लेखकों ने हड़तालों की तुलना युद्धों से की है, क्योंकि कई वक्त इनके परिणाम भी वैसे ही हानिकर होते हैं, जैसे युद्धों के । ताहम् भी कभी-कभी अपने उचित अधिकारों और मांगों की प्राप्ति के लिये मज़दूरों को हड़ताल करने की अनिवार्य आवश्यकता पड़ जाती है । पर आजकल के साम्यवादी लेखक तक इस बात पर ज़ोर देते हैं कि जहां तक बने हड़तालों से काम न लेना चाहिये । इनका बुरा परिणाम मालिक की अपेक्षा मज़दूरों पर अधिक होता है । डाक्टर एङ्गलो एस रेपोपोर्ट ब्रिटेन की हड़तालों का उदाहरण देते हुए लिखते हैं; "ग्रेट-ब्रिटेन में, जहां के मज़दूर हड़तालें करने के लिये कई साधनों से सुसज्जित हैं, मज़दूर-सरकार ( Labour Government ) के शासन में कई हड़तालें हुईं । उनकी संख्या बढ़ती ही गई, पर उनका परिणाम अति तुच्छ ( Meagre ) हुआ" । प्रायः सब विचारवान लेखकों ने मालिक और मज़दूरों के झगड़ों को अधिकांश रूप से पंचायतों ( Arbitration ) के द्वारा तय करने का उपदेश दिया है । उनकी यह निश्चित सम्मति है कि जहां तक बने हड़तालों को टालना चाहिये । यहां तक कि कई गम्भीर साम्यवादी लेखक भी इन झगड़ों को निपटाने के लिये पंचायत प्रथा को अधिक उपयोगी समझते हैं ।

General Strike आम हड़ताल; विकासवादी साम्यवादी ( Socialists of Evolutionary School ) आम हड़तालों के ख़िलाफ़ हैं । उनका कथन है कि राजकीय अधिकारों के ग्रहण करने से जनता की भलाई हो सकती है, न कि आम हड़तालों से ।

Political Strikes राजनैतिक हड़तालें; वे हड़तालें जो किसी राजनैतिक कष्ट से मुक्ति पाने के लिये की जाती हैं ।

Sympathetic Strikes सहानुभूति-प्रदर्शक हड़ताल; अपना निजी हड़ताल करने योग्य कोई कष्ट न होते हुए भी जब मज़दूर-लोग अपने अन्य मज़दूर बन्धुओं द्वारा की गई हड़तालों से सहानुभूति प्रकट करने के लिये हड़ताल करते हैं, उसके लिये उक्त वाक्यांश व्यवहृत होता है ।

Strike Breakers हड़तालियों की जगहों पर आकर काम करने वाले लोग ।

Strike Pay हड़तालियों को मज़दूर-संघ द्वारा दी जाने वाली वृत्ति ।

Striker हड़ताल करने वाला व्यक्ति ।

Sub-class उपश्रेणी ।

Sub-committee उपसमिति ।

Sub-due वशीभूत करना; जीतना ।

Sub editor सहकारी सम्पादक ।

Subject ( १ ) प्रजा; ( २ ) पराधीन; शासनाधीन ।

Subject Nations पराधीन राष्ट्र; वे राष्ट्र जो दूसरे राष्ट्रों के अधीन हैं ।

Sub-judice विचाराधीन; ज़ेर तज़वीज ।

Sub-lease शिकमीपट्टा; दरपट्टा ।

Sub-let पट्टे पर ली हुई वस्तु को पट्टे पर देना ।

Submarine जलमग्न नौका; वह लड़ाकू जहाज़ जो समुद्र में पानी के नीचे चलता है ।

Submission वश्यता-स्वीकारकरण ।

Subordinate मातहत; अधीनस्थ कर्मचारी ।

Subsidiary सहायक; न्यूनतापूरक ।

Subsidiary Force सहायक सेना।
Sub-soil उपभूमि; अधोभूमि; भूपृष्ठ के नीचे की ज़मीन।
Subsidy सार्वजनिक संस्था को राज्य से प्राप्त आर्थिक सहायता।
Sub-tenant शिकमी-आसामी; आसामी का आसामी।
Suburb नगरोपान्त; शहर के आसपास बाहर की बस्तियां।
Subvention सरकारी सहायता।
Subversion विध्वंस।
Subversive विध्वंसक।
Subversive Activities विध्वंसक हलचल।
Succession उत्तराधिकार; सिंहासनादि पर बैठते समय उत्तराधिकार करने की क्रिया।
Suffrage मताधिकार; व्होट देने का अधिकार।
Women Suffrage स्त्रियों के मताधिकार।
Universal Suffrage सार्वजनिक मताधिकार; राष्ट्र के समस्त वयस्क स्त्री-पुरुषों को प्राप्त मताधिकार।
Suffragette महिला, जिसने स्त्रियों के मताधिकार के लिए आन्दोलन किया हो। मताभिलाषी स्त्री।
Suffragist स्त्री-मतवादी; वह मनुष्य जिसने स्त्रियों के मताधिकार के लिए आन्दोलन किया हो।
Suicidal Policy आत्मघातक नीति।
Summary संक्षिप्त विवरण; सारांश।
Superman जर्मनी के दार्शनिक निशे (Nietzsche) द्वारा निरूपित लोकोत्तर पुरुष; नर-पुंगव; नरश्रेष्ठ; पुरुषोत्तम।
Super-natural अति-प्राकृत; लोकातीत; अलौकिक।
Super-naturalism प्रकृति से अतीत विषय के अस्तित्व में विश्वास; निसर्गातीतवाद।
Super-tax अतिरिक्त आय-कर।
Supervise निगरानी करना; निरीक्षण करना।
Supervision निगरानी; निरीक्षण; देख-रेख।
Supervisor निरीक्षक।
Supplement परिशिष्ट; क्रोड़पत्र; अतिरिक्त या संयुक्त अंश।
Supplemental अतिरिक्त पूरक।
Suppress दमन करना; दबाना; कुचलना।
Suppression दमन; निरोध।
Supreme उच्च; सर्वोच्च; श्रेष्ठतम, प्रधान।
Supreme Authority उच्च अधिकारी।
Supremacy आधिपत्य; प्राधान्य।
To acknowledge Supremacy आधिपत्य स्वीकार करना।
Surplus proceeds फाज़ील रकम।
Sur-tax अतिरिक्त कर।
Surveillance नज़र कैद।
Survival of the fittest योग्यतम की जीत; महामति डार्विन ने प्राणी-सृष्टि का सूक्ष्म निरीक्षण कर यह तत्व निकाला था कि विश्व के समग्र प्राणी जीवन-कलह युद्ध में लगे हुए हैं। जो प्राणी या प्राणी-वर्ग सबल होता है, वह संसार में अधिक दिन तक जीवित रहता है और शेष मर मिटते हैं। अनेक ऐसे प्राणियों के अवशेष मिले हैं, जिनका अस्तित्व किसी समय था, पर अब नहीं है। जीवन-कलह युद्ध में उनका ख़ात्मा हो चुका। प्राणी-सृष्टि का यह सिद्धान्त मानव-समाज को भी लागू होता है। जो जातियां, जो समाज या जो राज्य बलवान होते हैं, वे इस जीवन-कलहमय संसार में जीवित रहते हैं, सम्मानपूर्वक अपना अस्तित्व रख सकते हैं, और निर्बल जातियां या राष्ट्र घुन की तरह पिस जाते हैं। या तो उनका अस्तित्व मिट जाता है, या वे दूसरों के मुंह के मोहताज होकर जीवित रहते हैं। इसी सिद्धान्त को योग्यतम की जीत (Survival of the fittest) कहते हैं।
Suspension स्थगितकरण; विराम; मुअत्तली।
Suspension of Movement आन्दोलन का स्थगितकरण।
Suzerain राजाधिराज; अधिराज।
Suzerainty अधिराजत्व; अधिराज्य।
Syndicalism औद्योगिक-श्रमिक वर्ग का आन्दोलन विशेष जिसका उद्देश उत्पादन तथा वितरण के साधनों को श्रमिक-संघों के अधीनस्थ करना है। ईसवी सन् १८३३ में इंग्लैण्ड में इसका जन्म हुआ। ईसवी सन् १९१२ में फ्रान्स की Confederation Generale du Travail नामक श्रमिक-संस्था ने अपने आपको इस आन्दोलन के पक्ष में घोषित

किया। पर पीछे जाकर ईसवी सन् १९१८ में इस संस्था ने अपनी नीति बदल ली और वह साम्यवादी संस्था बन गई।

Syndicate, Red: यह वाक्यांश उन व्यावसायिक श्रमिक-संघों (Syndicates) के लिये व्यवहृत होता है, जिनके सदस्यों ने साम्यवादी सिद्धान्तों को स्वीकार किया है।

---

# T

Tariff माल पर लगने वाले करों की तालिका; माल पर लगी हुई चुंगी या कर।

Tariff Duties चुंगी।

Tax कर; महसूल। कर लगाना; राज्य-कर। प्रोफेसर वैस्टेबल की सम्मत्ति में राष्ट्रीय कार्यों तथा शक्तियों के लिये व्यक्तियों से बाधित तौर पर लिया हुआ धन राज्य-कर कहलाता है। राज्य कर के मूल सिद्धान्त-वादी राज्य-कर को राजकीय सेवा का मूल्य समझते हैं।

Taxation कर; राज्य-कर।

Cannons of Taxation राज्य-कर के नियम।

Technical यन्त्रविद्या; शिल्पकला; विज्ञान सम्बन्धी पारिभाषिक।

Telephone गुजराती कोषकार ने इसके लिये "दूरा-कर्णक" शब्द का प्रयोग किया है।

Telephonic टेलिफोन सम्बन्धी।

Telephonic Message टेलिफोन द्वारा आने-जाने वाले सन्देश।

Temperance मादक द्रव्यों से परहेज़; मित्ताचार।

Temperance Society मद्यपान निवारिणी सभा।

Tenant आसामी; किरायेदार।

Tenantry आसामीगण।

Tenet सिद्धान्त।

Term कार्य-काल; नियत-अवधि।

Tension तनाव; खिंचाव; मनोमालिन्य।

Tentative परीक्षात्मक।

Termination समाप्ति; परिणाम।

Territory देश-सीमा; देश; मुल्क; राज्य, राज्यान्तर्गत भूमि।

Territorial राष्ट्र-सीमा सम्बन्धी; राज्य सम्बन्धी भूमिगत; स्वदेश-रक्षक सैन्यदल का सैनिक।

Territorial Army or Force स्वदेश-रक्षार्थ रखी हुई सेना।

Terrorism आतङ्कवाद; भयप्रदर्शनवाद; अराजकदल वादियों का सिद्धान्त-विशेष जिसमें वे हिंसामय साधनों या प्रदर्शन से राष्ट्र की राजनीति में परिवर्तन करवाना चाहते हों। इसी प्रकार यह शब्द आतङ्क द्वारा की जाने वाली शासन व्यवस्था के लिये भी काम आता है।

Terrorist आतङ्कवादी; वह मनुष्य जो राजकीय परि-वर्तन के लिये इस प्रकार के हिंसामय साधनों से काम लेता है, जिनसे कि आतङ्क छा जाय।

Terrorize आतङ्कित करना; आतङ्क जमाना।

Theology ईश्वर-विद्या; धर्मशास्त्र।

Theory सिद्धान्त; मत।

Theoretical सैद्धान्तिक।

Theoretical Politic सैद्धान्तिक राजनीति।

Theoretics किसी शास्त्र या विज्ञान का सिद्धान्तात्मक अंश।

Theorist सिद्धान्तवादी।

Time-honored प्राचीन; चिरकाल-सम्मानित।

Time-table समय-कार्यक्रम।

Title उपाधि; पदवी; अधिकार।

Titular नाम मात्र का; नामधारी।

Titular Sovereign नाम मात्र का राजा; वह राजा जो केवल नामधारी राजा हो और जिसे किसी प्रकार के अधिकार प्राप्त न हो।

Toleration सहिष्णुता; धार्मिक सहिष्णुता।

Toll कर; महसूल, चुंगी ।

Toll-gate चुंगी का नाका या फाटक ।

Topic विषय; प्रसङ्ग ।

Tory ( राजनीति में ) दकियानूसी दल; परिवर्तन विरोधी अनुदार राजनैतिक दल का व्यक्ति । ईसवी सन् १६७९ में कैवेलियर-दल के लोगों के लिये यह शब्द प्रयुक्त हुआ था । ईसवी सन् १८३० तक अनुदारदल के लिये इंग्लैण्ड की राजनीति में इस शब्द का उपयोग होता रहा । इसके बाद इस शब्द के बदले 'Conservative' शब्द का उपयोग होने लगा । बहुत पहिले Tory शब्द आयरिश डाकुओं के लिये काम में लाया जाता था ।

Town नगर; शहर; कस्बा ।

Town Council नगर-समिति; नगर-सभा; निर्वाचित नगर-शासक-समिति ।

Town Hall नगर-भवन; नगर की म्युनिसिपैल्टी का भवन, जिस में सार्वजनिक सभा, भाषण आदि हों ।

Township नगर से सम्बद्ध प्रदेश ।

Tract प्रदेश; भूखण्ड ।

Trade Union श्रमजीवी-संघ; मज़दूर-संघ । मज़दूरों का वह संघ जिसका उद्देश्य मज़दूरों तथा मज़दूरी की स्थिति सुधारना तथा मज़दूरों के अधिकारों और हितों की रक्षा करना है ।

Transfer स्थानान्तरित करना; हस्तान्तरित करना; ( n ) हस्तान्तर; स्थानान्तर ।

Transfered Subjects हस्तान्तरित विषय; भारतीय राजनीति में जब इस शब्द का उपयोग होता है तब इस का अर्थ उन विषयों से है, जो सरकार के हाथ से मिनिस्टरों के हाथ में चले गये हैं । ये मिनिस्टर धारा-सभा के लोक नियुक्त सदस्यों में से मुकर्रिर होते हैं ।

Trans-gress ( क़ानून आदि ) भंग करना ।

Transit संक्रमण ।

Transitional Period संक्रमण काल ।

Transmission प्रेषण; रवानगी ।

Treason राज-द्रोह; विश्वास-घात; दग़ा ।

Treasury ख़ज़ाना; कोषागार; कोष ।

Treasury Bench इंग्लैण्ड की लोक-सभा (House of Commons ) की आगे की बेंच जिस पर सरकारी सदस्य बैठते हैं ।

Treatment व्यवहार; बर्ताव ।

Special Treatment विशेष व्यवहार; ख़ास बर्ताव ।

Treaty सन्धि; सुलह; दो या दो से अधिक राज्य किसी समय और किसी भी उद्देश से आपस में जो समझौता करते हैं, उसे सन्धि कहते हैं ।

Declaratory Treaty अर्थ द्योतक सन्धि । जैसा कि इस के नाम ही से प्रकट है, इस प्रकार की सन्धियां कोई नया नियम नहीं बनातीं । इन का उद्देश प्रचलित नियमों को स्पष्ट कर देना है । किसी नियम के अर्थ लगाने में कुछ गड़बड़ हो या किसी का स्पष्ट अर्थ सूचित न हो तो ये अर्थ द्योतक सन्धियां इनका स्पष्टीकरण करती हैं । कभी-कभी सन्धियों के अर्थ लगाने ( Interpretation ) में मतभेद हो जाता है । ऐसी दशा में कुछ राज्य मिल कर स्पष्ट शब्दों में उन्हें लिख डालते हैं, तो उन के ये लेख अर्थ द्योतक सन्धियों ही में गिने जाते हैं, क्योंकि उन के द्वारा अस्पष्ट प्रचलित नियमों की स्पष्ट व्याख्या हो जाती है ।

Definitive Treaty पूर्ण सन्धि ।

Preliminary Treaty उप-संधि ।

Tribunal न्यायालय; विचारालय ।

Tribune प्राचीन रोम का जन-निर्वाचित अधिकारी; जन-नायक ।

Tribute ख़िराज़; अधीनस्थ राजादिकों से लिया जाने वाला कर या भेंट ।

Triple Alliance त्रिगुट; ईसवी सन् १८८२ में आस्ट्रिया, जर्मनी, और इटली के बीच जो सन्धि हुई थी, उस के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है ।

Tributory माण्डलिक राज्य; करद राज्य ।

Trophy विजय-चिन्ह; जय-स्मारक; शत्रु से छीनी हुई वस्तुओं का ढेर ।

Tsar ज़ार; रूस के सम्राटों के लिये यह शब्द व्यवहृत होता था ।

Turbulent उपद्रवकारी।
Turbulent tribes उपद्रवकारी जातियां।
Tutelage संरक्षता; संरक्षण।
Tutelary संरक्षक; रक्षक।
Tyranny अत्याचार; जुल्म।

## U

Ultimate authority अन्तिम अधिकार।
Ultimatum अन्तिम प्रस्ताव।
Umpire निर्णयकर्ता; मध्यस्थ; सरपंच।
Unaffected अप्रभावित।
Unanimous सर्व सम्मत।
Unbalanced असंयत; समता हीन।
Unbecoming अभद्रोचित; अनुचित; अनुपयुक्त।
Uncivil अशिष्ट; असभ्य।
Unconditional प्रतिबन्धहीन; बिना शर्त के।
Unconstitutional अवैध; शासन विधान के विरुद्ध।
Unconventional लोकाचार हीन; जो प्रचलित प्रथा से बंधा न हो।
Uncrowned बिना ताज का।
Uncrowned King of the nation राष्ट्र का बिना ताज़ का बादशाह; वह महान् व्यक्ति जिस की प्रतिष्ठा अपनी सेवाओं के कारण सम्राटों की तरह होती हो।
Undecided अनिश्चित; अनिर्णित।
Undeniable निर्विवाद।
Under-current अन्तर्धारा।
Under-hand गुप्त; अप्रकाश्य; प्रच्छन्न।
Under-hand Policy भेद नीति; वह नीति जो बाहर से कुछ और दिखे और अन्दर से कुछ और हो।
Un-ending अनन्त।
Un-equivocal असंदिग्ध; स्पष्ट।
In Unequivocal terms स्पष्ट शब्दों में।
Unicameral system एक सभात्मक पद्धति; वह पद्धति या सिद्धान्त जो राज्य सञ्चालन कार्य में केवल एक सभा होने के सिद्धान्त को प्रतिपादित करता है।



Union संघ; संयोग।
Union संघ; संयुक्तराज्य; ऐक्य; सम्मिलन।
Acts of Union, सम्मिलन-नियम; पार्लियामेन्ट के वे नियम जिनसे ईसवी सन् १७०७ में इंग्लैण्ड और स्कॉटलैण्ड की पार्लियामेन्ट और ईसवी सन् १८०१ में इंग्लैण्ड और आयर्लैण्ड की पार्लियामेन्ट का एकीकरण हुआ था।
Federal Union संघात्मक संयुक्तराज्य; संघात्मक संयुक्त राज्य उस राज्य को कहते हैं, जो कई राज्यों के संयोग से बना है। इसमें अन्तर्राष्ट्रीय और सार्वदेशिक महत्व के मामले को छोड़ कर आन्तरिक शासन में संघ में सम्मिलित प्रत्येक राज्य अपना स्वतन्त्र अस्तित्व और व्यक्तित्व रखता है।
Federal Unions संघात्मक संयुक्त राज्य; संघीय संयुक्तराज्य; जब कई राज्य एक सर्वसामान्य (Common) उच्च सत्ता (Sovereignty) के अन्तर्गत मिल जाते हैं और अपना एक केन्द्रवर्ती शासन या सरकार स्थापित कर अन्तर्राष्ट्रीय मामलों की व्यवस्था करने का अधिकार उसे समर्पण कर देते हैं, तब उस प्रकार के राज्यों के गुट या संयोग को संघात्मक संयुक्त राज्य (Federal Union) कहते हैं। यहाँ यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि संघीय संयुक्तराज्य के अवयवभूत राज्यों की अपनी अपनी विशेषता, अपना अपना व्यक्तित्व और अपने आन्तरिक शासन के बहुत से अधिकार सुरक्षित रहते हैं। हाँ, जो मामले सार्वदेशिक हित या नीति विषयक हैं या जो अन्तर्राष्ट्रीय नीति से सम्बन्ध रखते हैं, उनके सब अधिकार ये अवयवभूत राज्य संघीय संयुक्त

राज्य या संघ-राज्य को समर्पण कर देते हैं। दूसरे शब्दों में यों कह लीजियेगा कि जहाँ तक आन्तरिक शासन का सम्बन्ध है वहाँ तक संघ राज्य के इन अवयवभूत राज्यों का अपना व्यक्तित्व रहता है और अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में ये अपने व्यक्तित्व को केन्द्रीय सरकार ( Central Government ) में विलीन कर देते हैं।

Imperfect Federal Unions अपूर्ण संघीय संयुक्तराज्य वे हैं जिनके अवयवभूत राज्यों को अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में नियमित अधिकार रहते हैं और जिसमें अवयवभूत राज्य संघ राज्य पर मौका पड़ने पर अपनी इच्छा भी लाद सकते हैं।

Incorporate Unions अलिंग संयुक्त राज्य; यदि दो या अधिक राज्यों का इस प्रकार संयोग हो कि उनका पृथक् अस्तित्व पूर्णतया मिट जाय और उनकी पृथक् पृथक् राज्य सत्ता का कोई लिंग ही न रह जाय तो ऐसे संयोग से जो राज्य बनता है उसे अलिंग संयुक्त राज्य कहते हैं। ब्रिटेन इसका बहुत अच्छा उदाहरण है। पहले इंग्लैण्ड और स्कॉटलैण्ड पृथक् पृथक् राज्य थे, दोनों के पृथक् पृथक् नरेश थे और पृथक् पृथक् पार्लियामेन्ट थीं। पर अब इनका संयोग होकर ये एक हो गये हैं। अब दोनों में एक सम्राट्, और एक पार्लियामेन्ट है और दोनों एक ही राज्य के संयुक्त अवयव हैं। इस प्रकार के राज्य संयोग को Incorporate Unions कहते हैं।

Union Jack ग्रेट ब्रिटेन का राष्ट्रीय झण्डा।

Perfect Federal Unions, पूर्ण संघीय राज्य वे है जिनमें केन्द्रवर्ती सरकार को बाह्य या अन्तर्राष्ट्रीय मामलों के सर्वाधिकार और अपने अवयवभूत राज्यों के आन्तरिक मामलों के कुछ ऐसे अधिकार, जो सार्वदेशिक हित से सम्बन्ध रखते हैं, प्राप्त होते है, उन्हें पूर्ण संघीय संयुक्त राज्य कहते हैं।

Personal Unions वैयक्तिक संयुक्त राज्य। जब दो या दो से अधिक ऐसे राज्य, जो अपने आन्तरिक और बाह्य सम्बन्ध में, एक दूसरे से भिन्न और स्वतन्त्र हैं, एक राजा की अधीनता में आ जाते हैं, तब उनके इस प्रकार के संयोग को Personal Union कहते हैं। इन दोनों को संयुक्त करने वाला यदि कोई सूत्र है तो वह राजा है। वैसे ये संयुक्त राज्य एक दूसरे से बिल्कुल स्वतन्त्र होते हैं। इनका अपना विधान, क़ानून क़ायदे और राजनैतिक सङ्गठन आदि बिल्कुल जुदे-जुदे होते है। एक मज़ा और भी है, और वह यह कि इन संयुक्त राज्यों में दोनों जगह राजा के एक तरह के अधिकारों का रहना आवश्यक नहीं है। वहां राजा इन संयुक्त राज्यों में से एक राज्य में वैध नरेश हो सकता है और दूसरे में सर्वसत्ताधारी। एक राज्य की प्रजा दूसरे में विदेशी की तरह मानी जा सकती है। आन्तरिक और अन्तर्राष्ट्रीय मामलों में भी इन राज्यों का भिन्न-भिन्न व्यक्तित्व रहता है। एक राज्य दूसरे राज्य के कार्यों के लिए जिम्मेदार नहीं रहता।

Real Union वास्तविक संयुक्त राज्य; जब दो या अधिक राज्य परस्पर न केवल एक राजा ही के द्वारा वरन् एक विधान और अन्तर्राष्ट्रीय विधान के द्वारा आपस में मिल जाते हैं, तब उनके इस प्रकार के संघ या संयोग के लिए Real Union शब्द व्यवहृत होता है। राजनीतिका सुप्रसिद्ध आचार्य हॉल लिखता है:—"इस प्रकार का संघ या संयुक्त राज्य तब ही बन सकता है, जब दो या अधिक राज्य एक नरेश के झण्डे के नीचे दृढ़ता से जुड़ जावें, और बाहरी मामलों में वे अपने भिन्न व्यक्तित्व या अस्तित्व को अपने सर्वसामान्य-राज्य ( Common State ) में विलीन कर दें। वैयक्तिक संयुक्त राज्य और वास्तविक संयुक्त राज्य में यह भेद है, कि वैयक्तिक संयुक्त राज्य ( Personal Union ) में उस राज्य के अन्तर्गत राज्यों में एक सर्वसामान्य शासक ( Common Ruler ) को छोड़कर और सब बातों में प्रायः भेद रहता

है, वहाँ वास्तविक संयुक्त राज्य के अन्तर्गत राज्यों में एक सर्वसामान्य राजा तो रहता ही है, पर इसके साथ ही सब एक विधान से बद्ध होने के अतिरिक्त, सब का एक शासन और एक ही व्यक्तित्व रहता है। वास्तविक संयुक्त राज्य के अवयवभूत सब राज्य अपने व्यक्तित्व को उक्त संयुक्त राज्य में विलीन कर देते हैं। महायुद्ध के पहले का आस्ट्रिया-हंगरी इसका अच्छा उदाहरण है।

Union of Great Britain and Ireland ग्रेटब्रिटेन और आयर्लैण्ड का संयुक्त संघ; ईसवी सन् १७९९ में आयरिश पार्लियामेन्ट में इस प्रकार के संयुक्तसंघ होने का प्रस्ताव रखा गया था, पर वह बहुमत से गिर गया। इसी प्रकार का प्रस्ताव ब्रिटिश पार्लियामेन्ट में बहुत अधिक बहुमत से स्वीकृत हो गया। ईसवी सन् १८०१ में दोनों देशों की पार्लियामेन्टों ने इसे बहुमत से स्वीकार कर लिया। ईसवी सन् १९१७ में आयर्लैण्ड में स्वतन्त्रता का आन्दोलन शुरू हुआ, और ईसवी सन् १९२४ में दक्षिण आयर्लैण्ड को औपनिवेशिक स्वराज्य ( Dominion Status ) के अधिकार दिये गये। आयर्लैण्ड का अलस्टर प्रान्त ब्रिटेन के अङ्गभूत ( Intergal Part ) सा रह गया।

Union of South Africa दक्षिण अफ्रीका का संघ या संयुक्त राज्य; ईसवी सन् १९०९ में यह संघ बना। इसमें केप ऑफ गुड होप, नेटाल, ट्रान्सवाल और ऑरेंज फ्री स्टेट आदि हैं। इसका शासन गवर्नर-जनरल कार्य्यकारिणी-सभा ( Executive Council ) की सहायता से करता है। केन्द्रवर्ती-सरकार का प्रधान-आसन प्रिटोरिया में है।

U. S. S. R. इन अक्षरों का पूरा रूप Union of Socialist Soviet Republics है। इसका अर्थ है सोवियट साम्यवादीगणों ( Republics ) का संघ। ईसवी सन् १९१८ में इस नये राज्य का विधान बना। इसके बाद इसमें समयानुसार थोड़े बहुत परिवर्तन होते गये। इस साल इसमें अधिक मार्के के परिवर्तन किये गये, और पूर्व विधान का संशोधन किया गया। सोवियट-संघ में उसके अंगभूत ( Constituent ) ७ राज्य हैं। सोवियट-शासन एक केन्द्रवर्ती कार्य्यकारिणी समिति ( Central Executive Committee ) और एक कौन्सिल ( Council of Peoples Commissaries ) के द्वारा सञ्चालित किया जाता है।

Unionism इंग्लैण्ड की वह राजकीय नीति जो इंग्लैण्ड और आयर्लैण्ड की पार्लियामेन्ट के एकीकरण का आदेश करती है। आयर्लैण्ड को स्वराज्य देने के प्रश्न पर इंग्लैण्ड के उदार-दलवादियों में जो तीव्र मतभेद हो गया था, उसी के फलस्वरूप यूनिअनिस्ट-पार्टी का जन्म हुआ था। इसके दो भाग हैं। उदार-युनियनिस्ट ( Liberal Unionist ) और अनुदार-युनियनिस्ट ( Conservative Unionist )।

Universal Suffrage सर्वजन मताधिकार; सर्वजन-मताधिकार की वह पद्धति जिसमें नाबालिग़ बच्चे, पागल आदि को छोड़कर, सबों को मत देने के अधिकार प्राप्त हों।

Unionist मज़दूर-संघ का सभासद; ग्रेट-ब्रिटेन और आयर्लैण्ड की एकता का समर्थक।

Unitary State एकात्मक राज्य-पद्धति।

Universal सार्वभौमिक; विश्वव्यापी।

Universality सार्वभौमिकता; सर्व व्यापकता।

Unofficial ग़ैर-सरकारी।

Unparliamentary पार्लियामेंन्ट के दस्तूर या अमल के ख़िलाफ़।

Unparliamentary proceedings वह कार्य्यवाही जो किसी शिष्ट-सभा या पार्लियामेण्ट के नियमों के ख़िलाफ़ हो।

Unrest अशान्ति।

Political Unrest राजनैतिक अशान्ति।

Social Unrest सामाजिक अशान्ति।

Industrial Unrest औद्योगिक अशान्ति।

Unseat आसनच्युत करना या होना।

Unsectarian असाम्प्रदायिक।

Unstability अस्थिरता; बे-टिकाऊपन।

Untimely असामयिक।

Unworldly अपार्थिव; असांसारिक।

Unyielding अटल; दृढ़; हठी; अनमनशील।

Upheaval विप्लव; क्रान्ति; महापरिवर्तन ।
Usurpation अन्यायपूर्वक स्थापित अधिकार ।
Utilitarianism उपयोगितावाद; इस शब्द का उपयोग पहले-पहल इटालियन दार्शनिक बेकेरिया ने किया, जिसका सिद्धान्त "सर्वाधिक लोगों का सर्वाधिक सुख" (Greatest happiness of the greatest number) था। इसके बाद उपयोगितावाद के सिद्धान्त का जर्मीबेन्थाम नामक दार्शनिक ने समर्थन किया। जॉनस्टुअर्ट मिल ने भी इसे विकसित किया और इस विषय पर एक स्वतंत्र ग्रंथ लिखा। महान् तत्त्वज्ञानी हर्बर्टस्पेन्सर ने भी इस सिद्धान्त को विकास की उच्चतम स्थिति को पहुँचाया।
Utopia रामराज्य; आदर्श समाज; वह राज्य या समाज जिसमें मनुष्यों को पूर्ण सुख और शान्ति हो। इस शब्द का पहले-पहल सर थामस मूर ने उपयोग किया। आपने Utopia नामक एक ग्रन्थ की रचना की, जिसमें आपने एक ऐसे बेट (Island) की कल्पना की जहाँ धर्मराज्य बर्त रहा था और जहाँ का समाज उच्चतम आदर्श की स्थिति को पहुँचा हुआ था। ईसवी सन् १५१६ में यह ग्रन्थ प्रकाशित हुआ। इसके बाद स्विफ्ट, व्हालटेर, बेलमी और मेल्क आदि ग्रंथकर्ताओं ने इस विषय पर ग्रंथ लिखे।
Utopian Socialism आदर्श साम्यवाद; स्वर्गीय साम्यवाद। मानव-जाति की दैवी भावनाओं को अपील करके मानव-जाति को सामाजिक और राजकीय आदर्श-स्थिति पर पहुँचाना उक्त साम्यवाद का उद्देश है। ये वर्गयुद्ध और श्रमजीवियों की डिक्टेटरशिप के खिलाफ़ हैं। सारी मानव जाति की कल्याण-कामना इनके हृदय में है। रॉबर्ट ओवन, केबेट, सेन्टसिमन आदि महापुरुष इस पंथ के अनुयायी थे।

---

## V

Valid न्याय संगत; न्याययुक्त।
Validity प्रामाणिकता।
Valuation मूल्य-निर्धारण; निश्चित मूल्य।
Van guard (सेना का) अग्रगामी रक्षकदल।
Vanquish परास्त करना; जीत लेना।
Vatican पोप का शासन।
Verification प्रमाणीकरण; सत्यापन।
Version विवरण।
Versus विरुद्ध; बनाम।
Veterinary Surgeon पशु-चिकित्सक।
Veto निषेध; प्रतिषेध; व्यवस्थापिका-सभा के पास किये हुए क़ानूनों को रद्द करने का अधिकार।
 Power of Veto निषेध-अधिकार; जब वाइसरॉय धारा-सभा में पास किये गये किसी प्रस्ताव को अपने अधिकार से अस्वीकार कर देता है, तब उस निषेधात्मक अधिकार के लिये उक्त वाक्यांश व्यवहृत होता है।
Vicegerent प्रतिनिधि, नायब।
Viceroy भारत का सर्वोच्च शासक, जो ब्रिटिश-सम्राट के प्रतिनिधि रूप में भारतवर्ष में रहता है। प्रधान राज-प्रतिनिधि।
Viceroyalty वाइसरॉय का पद।
Victoria Cross असाधारण वीरोचित कार्य के लिये ब्रिटिश सरकार द्वारा दिया गया पदक।
Vindicate न्यायसंगत सिद्ध करना; दोषादि से मुक्त करना; बदला लेना।
Vindication समर्थन; दोष-प्रक्षालन।
Vindictive प्रतिहिंसात्मक।
 Vindictive Nature प्रतिहिंसात्मक प्रकृति या स्वभाव।
Violation उल्लंघन; भंग, अपवित्रकरण; बलात्कार।
Violence हिंसा; बलप्रयोग।
Viscount अर्ल के नीचे का कुलीन व्यक्ति।
Vision दृष्टि; दर्शन; स्वप्न में देखी हुई वस्तु।
 Political Vision राजकीय दृष्टि।
Visionary कल्पना-प्रिय व्यक्ति; अव्यवहार्य सिद्धान्तों वाला व्यक्ति; स्वप्नवादी; वह व्यक्ति जो मनोराज्य में रमण करता रहता है और जो व्यावहारिक नहीं है।

Political Visionary राजकीय स्वप्नवादी; वह मनुष्य जो अव्यवहार्य्य राजनीति की बातें करता है।

Void शून्य; नाजायज़। ( v. t. ) व्यर्थ करना; नाजायज़ करना।

Vote मत; वोट; मताधिकार।

Voter मतदाता; मत देने वाला।

Vote of Censure निन्दात्मक प्रस्ताव।

Vote on Account पार्लियामेंट द्वारा दी गई धन की मंजूरी, जिससे कि कुछ समय तक राज्य कार्य्य चल सके।

## W

War युद्ध, संग्राम; लड़ाई।

Articles of War युद्ध के नियम; युद्ध-विधान।

Declaration of War युद्ध की घोषणा।

War Ministry युद्ध-मन्त्री-मण्डल।

War Plane लड़ाकू हवाईजहाज़।

Warfare युद्ध; लड़ाई।

War-like सामरिक।

Warrant अधिकार-पत्र; गिरफ्तारी आदि का आज्ञापत्र; परवाना।

Warrant of Arrest गिरफ्तारी का परवाना।

Warrant Officer सेना या नौसेना-विभाग का अधिकार-प्राप्त अफसर.

Well-regulated सुव्यवस्थित; सुनियन्त्रित।

Well-to-do सुसम्पन्न; धनी।

Well-wisher शुभेच्छुक; हितैषी।

Welsh वेल्स देश सम्बन्धी।

West पश्चिमीय देश; पश्चिमीय संसार।

Western पाश्चात्य; पश्चिमी।

Western Civilization पाश्चात्य सभ्यता।

Whig इंगलेण्ड के उदार-दल वालों के पूर्वगामी सुधारवादी दल का सदस्य।

Whips व्हिप।

Woman Franchise (Franchise शब्द देखो)।

Workmens' Compensation मज़दूरों का हर्जाना।

Workshop कारख़ाना।

World-federation संसार-संघ।

World-power संसार की महान् शक्ति; महाबलशाली राष्ट्र जिसकी नीति का प्रभाव जगत्व्यापी हो।

World-war संसारव्यापी महायुद्ध।

## Y

Yankee न्यू इंगलेण्ड या संयुक्तराज्य अमेरिका का अधिवासी।

Yellow Peril पीतातङ्क; पीतवर्णीय लोगों के हमले का भय। चीन, जापान आदि एशियाई जातियों का युरोपीय जातियों पर आक्रमण करने का भय।

Yellow Press सनसनीदार समाचार प्रकाशित करने वाले सस्ते और लोकरंजनकारी समाचार-पत्र।

Yeomanry स्वयंसेवकों का रिसाला।

Yoke दासत्व; बोझ; भार।

To throw off the yoke गुलामी की जंजीर को तोड़ फेंकना; अधीनता से मुक्त होना।

Youth युवक समुदाय; युवक।

Youth Conference युवक-सम्मेलन।

# Z

Zamindari System ज़मींदारी प्रथा; भूमिकर की यह प्रथा जिसमें सरकार जमींदारों को नियमित कर पर भूमि देती है और बाद में ज़मींदार किसानों को देते हैं।

Zemsky Sobor रूस की कौंसिल; महायुद्ध के पहले की रूसी-कौन्सिल विशेष, जिसमें सरदारों, पुरोहितों आदि के प्रतिनिधि रहते थे।

Zemstvo रूसी नगर-समिति; रूस के भूतपूर्व सम्राट् अलेक्झेन्डर द्वितीय ने रूसी प्रजाको जो थोड़ेसे राजनैतिक अधिकार दिये थे, उनके फल स्वरूप रूस के चौंतीस जिलों में नगर-समितियां कायम की गईं थीं, उन्हीं को Zemstvo कहते थे। रूस की प्रजा में शिक्षा प्रचार करना, उसमें नागरिकता के भावों का सञ्चार करना, उन्हें शासन करने योग्य बनाना आदि इसके उद्देश थे। पीछे जाकर सम्राट् निकोलस के जमाने में इनके अधिकार कम कर दिये गये। कई प्रकार की कठिनाइयों के होते हुए भी इन नगर-समितियों ने राष्ट्र की प्रशंसनीय सेवा की।

---

THE

# TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI

# DICTIONARY

## OF

# MEDICAL TERMS.

---

## A

Abactio कृत्रिम गर्भपात; कृत्रिम उपायों के द्वारा किया गया गर्भपात; दस्तकारी से हमल गिराना.

Abactusventer इसका वही अर्थ है जो Abactio का है.

Abaissement अवसन्नता; गिरावट.

Abalienated अव्यवस्थित चित्त.

Abalienation मानिसक शक्तियों का ह्रास; बौद्धिक अवसन्नता; मन की वह स्थिति जिसमें बौद्धिक शक्तियों का ह्रास हो जाता है.

Abalienatio mentis बुद्धि भ्रम; मानसिक अव्यवस्था; उन्माद; पागलपन; बावलापन.

Abanet कमरपट्टा.

Abarticulation सन्धिच्युति; जोड़ उखड़ना। जब सन्धियां या जोड किसी कारण वश अपने स्थान से च्युत हो जाते हैं, तब इस शब्द का उपयोग किया जाता है.

Abasia चलन अक्षमता; गतिशक्ति की अक्षमता; चलने फिरने या खड़े होने में असमर्थ हो जाना.

Abasia atactica अनिश्चित गतिहीनता.

Choreic Abasia अवयव-पक्षाघात-जन्य गतिहीनता; जब अवयवों में पक्षाघात हो जाने से मनुष्य चलने फिरने में असमर्थ हो जाता है, तब उसकी इस गतिशक्ति की हीनता के लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है.

Paralytic Abasia पक्षाघात-जन्य गति शक्तिहीनता; जब मनुष्य अर्धाङ्ग या पक्षाघात के कारण चलने फिरने में बेकाम हो जाता है, तब यह शब्द व्यवहृत किया जाता है.

Paroxysmal Trepidant Abasia पाद-पक्षाघात जन्य गतिहीनता। पैरों में अर्धाङ्ग होजाने से मनुष्य के चलने फिरने तथा खड़े होने में जो असमर्थता आजाती है उसके लिए यह शब्द काम में लाया जाता है.

Trembling Abasia पादकंप जनित चलन-अक्षमता; मनुष्य जब पैरों की कंपन के कारण चलने फिरने तथा खड़े होने में बेकाम होजाता है, तब उसकी इस गति हीनता के लिये इस शब्द का उपयोग किया जाता है.

Abasic गतिहीनता सम्बन्धी.

Abatardissement जातीय अपकर्ष; जाति की अवनति.

Abate कम होना; ह्रास होना; घटना.

Abatement व्याधि की उग्रता में होने वाली कमी; जब किसी बीमारी का ज़ोर कम पड़ जाता है, तब उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.

Abdomen पेट; उदर; हृत्प्रदेश और बस्ती प्रदेश के बीच का भाग। यह शरीर के महत्त्वपूर्ण अङ्गों में से एक है. इसमें आमाशय, अंत्र, यकृत, क्लोम, प्लीहा, वृक्क (गुरदा) आदि का समावेश है. एक्सरे से पेट का फोटो लिया जा सकता है और उसके अन्दर की खराबियाँ मालूम की जासकती हैं.

Accordion abdomen स्नायविक उदरवेदना।

पेटका वह दर्द जिसमें बड़ी घबराहट और बेचैनी होती है.

Acute Abdomen पेट की नवीन और उग्र वेदना; (इसमें पेट पर शस्त्रक्रिया करने की आवश्यकता होती है.)

Abdominal उदर सम्बन्धी; पेट सम्बन्धी.

Abdominal Cavity उदरकोटर

Abdominal Palpation उदरपरीक्षा

Abdominocystic उदर व वृक्क सम्बन्धी, पेट और गुर्दे के मुतल्लिक.

Abdominsocopy उदर परीक्षा; उदरसम्बन्धी किसी विकृति को जानने के लिये उदर की जो परीक्षा की जाती है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Abdominous बड़े पेट का; तोंद सम्बन्धी.

Abdominovaginal उदर और योनि सम्बन्धी

Abducent Muscle (शरीर का कुछ हिस्सा) बाहर फिराने वाली पेशी; बहिक्षेपक पेशी; बहिर्नायनी पेशी.

Abductor Muscle अन्तर्नायनी पेशी; किसी अङ्ग को मध्य रेखा की ओर लेजाने वाली पेशी को (जैसे बाहु को वक्ष की ओर और एक जांघ को दूसरी जांघ की ओर लेजाने वाली) अन्तर्नायनी पेशी या अन्तर्वाहिनी पेशी कहते हैं. नागपुर के डॉक्टर सहस्र बुद्धे ने अपने Anatomical Terminology में इसका मराठी पर्य्यायवाची "अपवर्त्तिका" लिखा है, जो हमारी समझ में Abductor शब्द के भाव को ठीक तरह से व्यक्त करता है.

Abductor Digiti quinti कनिष्ठा बहिर्नायनी; कनिष्ठिका अपवर्त्तक

Abductor Hallucis पादांगुष्ठ बहिर्नायनी. पादांगुष्ठ अपवर्त्तक.

Abductor of thigh ऊरू बहिर्नायनी; ऊरू अपवर्त्तक.

Aberrant कुपथगामी; विपरीत मार्ग गामी.

Aberration चित्तभ्रम; मनोविकृति; मतिभ्रम; बुद्धिभ्रम. जब मन अपनी असली स्थिति से डावांडोल होकर विभ्रमित हो जाता है, तब उसकी उक्त स्थिति के लिये aberration शब्द का उपयोग किया जाता है.

Chromatic Aberration वर्णापेरण.

Mental Aberration चित्तभ्रम; चित्त का ऐसा विभ्रम जो पागलपन की हद तक न पहुँचा हो।

Abevacuation अपूर्ण मलोत्सर्ग; अपूर्ण शौच; अपूर्ण मलशुद्धि, टट्टी साफ़ न होना.

Abeyance स्थगित गतिविधि

Abio-chemistry अजीव रसायनशास्त्र; अकार्बनिक रसायन.

Abio-genesis अजीव से जीवोत्पत्ति.

Abio-genous स्वयं उत्पादन सम्बन्धी; स्वयं जनन सम्बन्धी.

Abiology अजीव द्रव्य विज्ञान; अजीवशास्त्र; वह शास्त्र जिसमें अजीव द्रव्यों के सम्बन्ध में विचार किया गया हो.

Abionarco उन्माद; विक्षिप्तता; दिवानापन; पागलपन। यह वृद्धावस्था या अन्य शारीरिक निर्बलता के कारण होता है.

Abiosis जीवनाभाव; जीवन की कमी; मृत्यु.

Abiotrophy जीवनशक्ति का क्रमशः विनाश.

Abirrant प्रदाहनाशक, प्रदाहशामक.

Ablate काटकर निकालना.

Ablepharia पलकों का न होना.

Ablepsia दृष्टिहीनता; अन्धता; नजर का न होना.

Abluent रेचक, शुद्धिकारक.

Ablution प्रक्षालन, मलक्षालन, मार्जन धोकर साफ़ करना.

Abnormal असाधारण. विधिविरुद्ध; अस्वाभाविक; अप्राकृतिक.

Abnormality अस्वाभाविक स्थिति; विषम स्थिति.

Aboiement भौंकना.

Abomasum आमाशय चतुर्थ कोष्ठ। यह शब्द जुगाली करने वाले पशुओं के आमाशय के लिये काम में आता है.

Abort गर्भस्राव होना; हमल गिरना; बीमारी की बढ़ती को रोकना; भ्रूण.

Aborticide भ्रूणहत्या; जब गर्भाशय ही में बच्चा मार डाला जाता है तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Abortient भ्रूणहत्या कारक.

Abortifacient भ्रूणहत्या करने वाला; भ्रूणहत्या कारक औषधि; गर्भस्रावक औषधि.

Abortion गर्भस्राव, गर्भपात, भ्रूणस्राव, अकाल पिंड, उचित समय के पहले का गर्भपात.

Accidental or Spontaneous Abortion आकस्मिक गर्भस्राव। वह गर्भस्राव जो किसी आकस्मिक कारण से हो गया हो.

Artificial or Induced Abortion कृत्रिम उपायों से किया गया गर्भपात; वह गर्भपात जो कृत्रिम साधनों या दस्तकारी से किया गया हो। (यह गर्भपात जान बूझ कर किया जाता है.)

Criminal Abortion कुकर्म या अनीति से किया गया गर्भपात; वह गर्भपात जो किसी वैद्यकीय आवश्यकता से नहीं वल्कि किसी पाप के छुपाने की गर्ज से किया गया हो.

Embryonic Abortion भ्रूणश्राव। वह भ्रूणस्राव जो चार मास के पहले हो जाता है.

Fetal Abortion अकाल प्रसव। जब चौथे मास के बाद गर्भस्राव होता है उसे Fetal Abortion कहते हैं.

Habitual Abortion स्वाभाविक गर्भश्राव। बार बार गर्भ गिरना।

Incomplete Abortion अपूर्ण गर्भस्राव; वह गर्भपात जिसमें आंवनाल पूरा न निकले।

Inevitable Abortion अनिवार्य गर्भस्राव; गर्भ में भ्रूण के मर जाने से या गर्भाशय के फट जाने से जो गर्भपात होता है या किया जाता है, उसे Inevitable Abortion अर्थात् अनिवार्य गर्भपात कहते हैं.

Missed Abortion अदृष्ट गर्भपात. जब पेट में भ्रूण मर जाता है और दो सप्ताह तक वह बाहर नहीं निकलता, उसके लिये अंग्रेजी में Missed Abortion शब्द व्यवहृत होता है.

Therapeutic Abortion वैद्यकीय गर्भपात; जो गर्भपात माता के जीवन को बचाने के लिये किया जाता है उसके लिये अंग्रेजी में यह शब्द उपयोग में लाया जाता है.

Threatened Abortion आशंकित गर्भपात. जब ऐसे चिन्ह दृष्टिगोचर होने लगते हैं जिनसे गर्भपात होने की आशंका हो उठती है तब उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.

Abortionist गर्भपात करवाने वाला; हमल गिरानेवाला; वह आदमी जो हमल गिराने का रोजगार करता है।

Abortive अकाल जात; अकाल प्रसूत.

Abortus अकाल प्रसूत भ्रूण; कच्चा गर्भ; गर्भपात.

Abrachiocephalia सिर और भुजा का न होना.

Abrasion रगड़; छिलन, अवदरण; त्वकछेद.

Abrosia क्रमशः क्षय प्राप्ति.

Abrupt आकस्मिक; एकाएक.

Abscess फोडा, विद्रधि, सपूयक्षत.

Acute Abscess गर्म फोडा.

Amebic Abscess एमीवाजन्य फोडा; वह फोडा जो एमीवा की वजह से होता है। (यह प्रायः जिगर में होता है.)

Alvelor Abscess मसूड़े का फोड़ा;

Anorectal Abscess गुदा द्वार के पास का फोड़ा.

Apical Abscess दांत की जड़ का फोड़ा.

Arthrifluent Abscess भ्रमणशील फोड़ा। यह फोड़ा विकृत जोड़ में होता है और यह स्थान परिवर्तन करता रहता है.

Blind Abscess अन्धा फोड़ा; एक प्रकार की दन्तज ग्रन्थि.

Caseous Abscess सड़ी हुई हड्डी से सम्बन्धित फोड़ा। इस फोड़े में पनीर के सदृश मवाद निकलता है.

Cold Abscess ठंडा फोड़ा। इस फोड़े में ज्यादा जोश और प्रदाह नहीं रहता। यह प्रायः तपेदिक का होता है.

Gingival Abscess मसूड़े का फोड़ा.

Ischiorectal Abscess बैठक का फोड़ा.

Lacrimal Abscess अश्रुग्रन्थि का फोड़ा.

Lumber Abscess कटिप्रदेश का फोड़ा; कमर की हड्डी का फोड़ा.

Mammary Abscess स्तन का फोड़ा; बोबे पर होने वाला फोड़ा.

Metastatic Abscess केन्सर द्वारा उत्पन्न गौण फोड़ा.
Periapical Abscess दांत की जड़ के सिरे के आसपास होनेवाला फोड़ा.
Peridental Abscess दाँत के समीप का फोड़ा.
Primary Abscess मुख्य फोड़ा.
Residual Abscess अवशेष का फोड़ा. दूसरे फोड़ों के बचे हुए मवाद से जो फोड़ा हो जाता है उसे Residual Abscess कहते हैं.
Retropharyngeal Abscess गले के पीछे की दीवार का फोड़ा.
Scrofulous Abscess गलगंड का फोड़ा.
Stitch Abscess पके हुए टांकों का फोड़ा.
Wandering Abscess भ्रमणशील फोड़ा.
Abscission छेदन; अंगविच्छेद; नरम भाग का विच्छेदन.
Absorb सोखना; शोषण करना.
Absorbability शोषण शक्ति; शोषण करने की योग्यता; सोखने की ताकत.
Absorbed शोषित; सोखा हुआ.
Absorbency शोषण शक्ति; शोषकता; शोषकत्व.
Absorbent शोषक; शोषक वाहिनी.
Absorption शोषण; अपशोषण; सोख, शुष्कीकरण.
Absorptive शोषणक्षम.
Absorptivity शोषणक्षमता.
Abstention अल्पभोग; अल्पविहार; नियतेन्द्रियत्व,संयम.
Abstergent मलशोधक; मलापकर्षक, मलशोधक औषधि.
Abstersion मलशोधक क्रिया; शुद्धिकरण.
Abulia इच्छाशक्ति की क्षीणता; इच्छाशक्ति का दोष.
Abulumania मानसिक विकृति विशेष जिसमें इच्छाशक्ति का लोप होजाता है।
Aburuation हड्डी का बढ़कर सख्त हो जाना.
Abuse अपव्यवहार; दुरुपयोग.
Acacia बबूल का झाड़. (इसका गोंद औषधि के काम में आता है.)
Acampsia अङ्गप्रत्यङ्ग की अनमनीयता या गतिहीनता.
Acanthesthesia सूचिविद्धवत् अनुभूति; सूई के चुभने जैसी अनुभूति.

Acardia आजन्म से हृदय का अभाव.
Acarinosis खुजली के जन्तुओं से उत्पन्न हुई कोई व्याधि.
Acarus चर्मरोगोत्पादक कीटाणु; (खुजली आदि में इस जाति के कीटाणु पाये जाते हैं.)
Acarus Scabie खुजली के सूक्ष्म कीटाणु.
Acataphasia चकई खाना; रुकते हुए बोलना; हकलाना
Acatalepsy संशयात्मक रोगनिदान; अनिश्चित रोगनिदान जिस रोग परीक्षा में डॉक्टर का मन डांवांडोल रहे और वह किसी खास निश्चय पर न पहुँचे उसके लिये यह शब्द उपयोग किया जाता है.
Acathetic धारणा शक्ति की अक्षमता.
Acceleration गतिवर्द्धन; प्रवेग; नाड़ी व श्वास की गति—वृद्धि;
Accelarative गति वर्द्धक; वेगवृद्धि कारक.
Accession रोग उपक्रमण; रोग का प्रथम आक्रमण; रोगारम्भ; बीमारी की शुरुवात.
Accessory सहायक; अतिरिक्त; आनुसङ्गिक; सहकारी
Accidental आकस्मिक.
Accouchement संतान प्रसव; बच्चा जनना.
Accoucheur प्रसूति वैद्य; प्रसवकारी वैद्य.
Accoucheuse धात्री; प्रसवकारिणी दाई।
A. C. E Mixture एल्कोहाल, क्लोरोफॉर्म और इथर का मिश्रण, जो बेहोश करने के काम में लाया जाता है.
Aceology चिकित्सा शास्त्र; आरोग्यशास्त्र.
Acephalobrachia बाहु व मस्तक विहीन.
Acephalo-cardia मस्तक व हृदय विहीन.
Acephalocardius हृदय और मस्तक विहीन अद्भुत जीव।
Acephalo-chiria कर और मस्तक का अभाव.
Acephalogastria मस्तक और पेट का अभाव.
Acephalous मस्तक विहीन; बिना सिर का.
Acerbity खट्टापन, अम्लपित्त.
Acescency मृदु अम्ल.
Acesia आरोग्य लाभ; रोग मुक्ति.
Acestoma क्षताङ्कुर; दाने।
Acetabulum नितम्ब गर्त.

Acetum सिरका.
Achalybemia रक्त में लोहतत्व की कमी.
Acheilous ओष्ठ विहीन; बिना होठ का.
Ache दर्द; टीस; अविराम वेदना.
Aching दर्द; तकलीफ.
Achloropsia हरिद्वर्ण दर्शनाक्षम; हरित् अन्धता, वह बीमारी जिसमें हरा रंग दिखलाई न दे.
Acholia पित्ताभाव; पित्त का उत्पन्न न होना.
Acholous पित्ताल्पता; पित्त की कमी.
Achondroplasia सूखारोग; वह रोग जिसमें हड्डियां गल जाती हैं (अकसर यह रोग छोटे बच्चों को हुआ करता है).
Achor गंज; (यह रोग अकसर बच्चों के सिर पर होता है).
Achorion गंजापन.
Achromatopsia वर्णान्धता, इस रोग द्वारा आक्रान्त मनुष्य भिन्न भिन्न रंग की परीक्षा नहीं कर सकता.
Achromate वर्णान्ध.
Achromaturia मूत्र की वर्ण हीनता; पेशाब में किसी रंग का दिखलाई न देना.
Achromodermia चर्म की वर्णहीन स्थिति; वर्णहीन चर्म.
Achromotrichia केशों की वर्णहीनता.
Achylia रसाभाव.
Achylia Gastrica पाचन रस की क्रिया के विपाक का अभाव.
Achylous अन्न रस की कमीवाला.
Achymosis अम्लरस की अपूर्ण घटना; बीमारी की वह हालत जिसमें अम्लरस कम बनता है.
Acid खटाई; अम्ल.
Acidity, Acidum अम्लपित्त; खटाई, बदहजमी.
Acidum Benzoicum लोबान का तेजाब.
Acidum Carbonicum कार्बोलिक एसिड.
Acidum Citricum जम्बीरीअम्ल.
Acidum Gaelicum माजूफल का तेजाब
Acidum Muriticum लवनाम्ल; हायड्रोक्लोरिक एसिड; नमक का तेज़ाब.
Acidum Nitricum यवक्षाराम्ल.
Acidum Phosphoricum फास्फरस और ऑक्सिजन के संयोग से बननेवाला.
Acidum Oxalicum रेवन्द चीनी का अम्ल.
Acidum Sulphuricum गन्धक का तेजाब.
Acidity अम्लता; खटाई; अजीर्णरोग जिसमें खट्टी डकारें आती हों.
Acidemia रक्त की असाधारण अम्लता; शोरे का तेज़ाव.
Acidification खटाई बनाने की क्रिया; खटाई में परिणत करने की क्रिया।
Acidimeter अम्लमापक.
*Acidimetry* अम्लमिति.
Acidulated अम्लीकृत.
Acidosis रक्त की बढ़ी हुई अम्लता; रक्त की वर्द्धित अम्लता.
Acme व्याधि की भयंकर अवस्था.
Acne मुख दूषिका, मुहासा, कील.
Acne Rosacea गुलाबी रंग की कीलें या मुहासे.
Acomia गंज; वह बीमारी जिसमें सिर के बाल खिर जाते हैं.
Acnitis एक प्रकार का चर्म रोग जिससे चमड़े पर दाग़ पड़ जाते हैं.
Aconite बच्छनाग; एक जहरीली दवा जो कई बीमारियों पर काम आती है.
Aconuresis अनैच्छिक मूत्र त्याग; बेखबरी में पेशाब का निकल जाना
Acorea जन्म ही से आंखों में चक्षुमणि का न होना.
Acoria अतृप्तक्षुधा; वह बीमारी जिसमें मनुष्य को यद्यपि अत्यन्त प्रबल क्षुधा नहीं लगती है, पर वह कभी भोजन से तृप्त नहीं होता. चाहे जितना ही खाय, पर उसे यही मालूम होता है कि मैंने कम खाया.
Acorus Calamus उग्र गन्ध.
Acosmia एक प्रकार की व्याधि विशेष जिसमें खून की रंगत जाती रहती है.
Acotyledon अबीज वनस्पति.
Acouphone एक बिजली का यन्त्र जो बहरों को सुनने की क्रिया में सहायता पहुँचाता है; श्रवण सहायक यन्त्र.
Acousma ख़याली आवाज़ों का सुनना.

Acousmatagnosis मानसिक विकृति के कारण स्वर को पहचानने की अक्षमता.

Acoustic श्रवण सम्बन्धी; ध्वनिशास्त्र सम्बन्धी; श्रवण शक्तिदायक औषध.

Acoustics श्रवण विषयक विद्या; ध्वनिशास्त्र; नादविद्या.

Acquired उपार्जित; उपलब्ध; सम्पादित.

Acquired diseases वे बीमारियाँ जो स्वयं उपार्जित हों और जिनका सम्बन्ध बाप दादों से न हो.

Acrania कपाल का न होना;

Acrasia ज्ञान तंतु की निर्बलता.

Acratia क्षीणबल; अशक्त.

Acraturesis गुर्दे की कमजोरी के कारण पेशाब करने की असमर्थता.

Acrid चिरचिरा; कडुवा.

Acrisia रोग की असामयिक गति.

Acrito-chromacy वर्णान्ध; वह रोग जिसमें मनुष्य विभिन्न रंगों का भेद करने में असमर्थ होता है.

Acro उग्र.

Acro-anesthesia हाथ पैर की स्पर्श शून्यता; वह बीमारी जिसमें हाथ पैरों की स्पर्शानुभूति का अभाव हो जाता है.

Acro-ataxia हाथ पैर और अंगुलियों का कंपन.

Acro-bystitis लिङ्गाग्र चर्म का दाह; लिंग के आगे के चमड़े की सोजन.

Acrocyanosis हाथ पैरों का नीलापन; जब किसी बीमारी के कारण हाथ पैर नीले पड़ जाते हैं, तब इसके लिये अंग्रेजी में उक्त शब्द काम में लाया जाता है.

Acrodolichomelia हस्तपाद की अस्वाभाविक दीर्घता; हाथ पैरों की अप्राकृतिक लंबाई.

Acrodynia उग्र सन्धिवात.

Acroesthesia अत्यधिक संवेदना; हाथ पैर का दर्द.

Acrognosis अवयव-ज्ञान.

Acrohypothermy हस्तपाद की अस्वाभाविक शीतलता.

Acromania असाध्य उन्माद; शदीद पागलपन.

Acromastitis स्तन की सोजन.

Acromegaly एक प्रकार की पुरानी बीमारी जिसमें हाथ पैर और चहरे की हड्डियां बढ़ जाती है। इसमें नीचे का जबाड़ा बढ़कर आगे निकल आता है। दांत छदे छदे हो जाते हैं। चमड़ा खद्दड़ा पड़ जाता है। हाथ पैर खूब मोटे हो जाते हैं.

Acrometagenesis हस्त पाद की अस्वाभाविक वृद्धि.

Acromial स्कंधास्थि प्रवर्द्धन सम्बन्धी.

Acromion स्कंधास्थि प्रवर्द्धन; पीठ की तरफ कंधे का उभार.

Acroparalysis हाथ पैर का रुकना.

Acropathology हस्तपाद व्याधि विज्ञान; हस्तपाद व्याधिनिदान.

Acropathy हस्तपाद की व्याधि.

Acroposthitis लिंगाग्रत्वक प्रदाह.

Acropy स्वरभङ्गता.

Acrotism नाड़ीलोप; नाड़ी क्षीणता; नब्ज की चाल में खराबी.

Actinism सूर्य किरणों का रसायन कार्य्योत्पादक धर्म यह धर्म केवल रक्तनील ( Violet ) व उसके समीप की ( ultra-violet ) किरण का है.

Actinium एक नवाविष्कृत तत्त्व विशेष जिसमें रेडियो एक्टिव शक्ति है.

Actino chemistry विकिरण रसायन.

Actinology किरण विकारकत्व शास्त्र; सूर्य किरण शास्त्र

Actinometer किरण विकारकत्व मापक यन्त्र, किरण-तीव्रता मापक यन्त्र.

*Actinomycosis मुँह और जबाड़े के कठिन फोड़े; कभी कभी इस जाति के फोड़े फेंफड़े और आंतड़ियों में भी* हो जाते हैं। इनका कारण रे फंगस (Ray Fungus) नामक जीवाणु है.

Actinopraxis व्याधि के निदान और चिकित्सा में रेडियो एक्टिव किरणों का उपयोग.

Actinoscopy एक्स रे द्वारा परीक्षा.

Actinotherpy सूर्य्यकिरण द्वारा चिकित्सा.

आज कल इस चिकित्सा ने अपने चमत्कारपूर्ण प्रभाव के कारण वैद्यकीय संसार में बड़ा नाम पैदा कर लिया है। इसमें शरीर का समूचा भाग या कोई विशेष भाग अदृश्य अल्ट्रा व्हायलेट किरणों के सामने खुला रखा जाता है। यह काम कुशल डॉक्टरों द्वारा बड़ी हुशियारी से किया जाना चाहिये। इन किरणों

से कई रोगों पर बड़ा चमत्कारिक असर होता है. सूखा रोग, कई प्रकार के क्षय रोग, विविध चर्म रोग; पांडुरोग आदि पर इसका बड़ा ही आरोग्यशाली प्रभाव देखा गया है। पुराने और खुले हुए जहरीले फोड़ों को ठीक करने में इनका विशेष उपयोग होता है। ऐसी विकृतियों में ये खून में केल्शियम और फॉस्फरस का अंश बढ़ाकर बीमारी के जीवाणुओं का नाश करती हैं। हां, बेहूदे और अवैज्ञानिक ढङ्ग से इन किरणों का प्रयोग करने से लाभ के बदले नुकसान होने की सम्भावना है। इससे मनुष्य उलटा कुछ बीमारियों का शिकार होकर अपनी रोग प्रतिबन्धक शक्ति से बहुत कुछ हाथ धो बैठता है। सर्व साधारण को इनके मूर्खतापूर्ण उपयोग से बचाने के लिये इंगलैंड में ईसवी सन् १९३० में Society of Apothecaries नामक एक सरकारी संस्था ने ब्रिटिश मेडिकल एसोसियेशन से सलाह मशविरा कर ऐसे लोगों का एक रजिस्टर बनाया है, जिन्होंने इस विद्या में कुशलता प्राप्त की है। ये लोग सुदक्ष डॉक्टरों की देखरेख में काम करते हैं। इससे अब लोग बिना किसी धोके के इनके हाथ चिकित्सा करवा सकते हैं। नवानगर के जाम साहब ने अपने यहां सूर्य रश्मि चिकित्सालय (Solarium) स्थापित किया है जो भारतवर्ष में एक ही है।

Acuity तीक्ष्णता ( दृष्टि की ).

Acumeter श्रवणशक्ति मापक यन्त्र.

Acuminate तीक्ष्ण; नुकीला.

Acupressure रक्तश्राव को रोकने की पद्धति। शरीर के जख्मी हिस्से पर सुइयां लगाकर खून बन्द करने के तरीके को Acupressure कहते हैं.

Acute Disease उग्र व्याधि; जिस बीमारी का कार्य्यकाल थोड़ा हो पर जो बड़ी उग्रता दिखलावे उसे Acute Disease कहते हैं.

Acyesis बांझपन; वंध्यत्व;

Acystia वृक्क का अभाव; गुर्दे का न होना.

Acystoneuria गुर्दे का पक्षाघात; गुर्दे का फालीज.

Adactylous अंगुष्ठ विहीन.

Addiction व्यसन; किसी खराब आदत के वशीभूत हो जाने को व्यसन कहते हैं। जैसे शराब, अफीम, गांजा, भंग आदि नशीली चीजों के वशीभूत होने को व्यसन कहते हैं.

Addisons Disease उपवृक्क क्षय; गुर्दे की बीमारी। उपवृक्क क्षय उस रोग को कहते हैं जिसमें उपवृक्कों के क्षय के कारण शरीर की श्लैष्मिक कला और त्वचा पर धब्बे पड़ जाते हैं। रक्तभार कम और आन्त्रिक तथा मानसिक स्थानों में विकार उपस्थित हो जाते हैं। उपवृक्क के क्षीण होने का कारण प्रायः क्षय रोग होता है। कभी कभी उपदंश, शोथ तथा दुष्ट विद्रधी से भी ऐसा होता है।

इस बीमारी से रोगी दुर्बल और परिश्रमके अयोग्य होजाता है। भूख नष्ट होजाती है। नाडी मृदु और हलकी होजाती है। शरीर क्षीण होने लगता है। कौढी प्रदेशमें पीड़ा होती है। कै होती है। रोगी के चमड़े पर धब्बे पड़जाते हैं। इसके सिवा शरीर में रक्त की कमी होने लगती है। हृदय भी कमजोर हो जाता है। नाडी क्षीण हो जाती है। शारीरिक ताप हमेशा नीचे रहता है। अन्त में बिना किसी रोग के स्पष्ट लक्षण प्रकट हुए रोगी बहुत कमजोर होकर मरजाता है। इसमें रोगी की क्षीणता इतनी बढ जाती है कि साधारण श्रम से ही हृदय का कार्य्यावरोध हो जाता है। कभी कभी साधारण विरेचन ही जीवन यात्रा का अन्त करने के लिये पर्य्याप्त होता है.

इस रोग की चिकित्सा करने के पहले यह जानना आवश्यक है कि रोग किन कारणों से हुआ। यदि रक्त परीक्षा से यह मालूम हो कि उपदंश विद्यमान है तो न्यूसल्वार्सनादि के इञ्जेक्शनों से पर्य्याप्त लाभ हो सकता है। अगर यह रोग किसी अन्य कारण से हो तो चिकित्सा लगभग असम्भव है। आयुर्वेदमें इस रोग पर लोह,मल्ल और विषमुष्ट्यादि योग दिये जाते हैं.

Adduction प्रत्यानयन.

Adductor अंगुष्ठ प्रवर्त्तक, उपवर्त्तिका; अन्तर्नायक पेशी.

Adductor Br. लघु उपवर्तक.

Adductor Long लंब उपवर्तक.

Adductor Magmus गुरु उपवर्तक.

Aden गंड ग्रन्थि.

Adenalgia ग्रंथि वेदना.

Adenasthenia ग्रन्थि की अपूर्ण गतिविधि; अपूर्ण ग्रंथि व्यापार
Adenectomy शस्त्र क्रिया द्वारा ग्रंथि का निकालना.
Adenectopia ग्रंथि की स्थान च्युति; ग्रंथि का अपने स्थान से च्युत हो जाना,
Adeniform ग्रंथि के आकार का; इस शब्द गिल्टी.
Adenitis ग्रन्थि प्रदाह.
Adenodynia ग्रन्थि वेदना; गिल्टी का दर्द
Adenography ग्रन्थि विज्ञान.
Adenohypersthenia ग्रन्थि की अत्यधिक गतिविधि.
Adenoid ग्रन्थि सदृश; गिल्टी की तरह.
Adenology मांस ग्रन्थिज्ञान. लसिका पिंड ज्ञान.
Adenopathy ग्रन्थि पीड़ा; ग्रन्थि सम्बन्धी व्याधि.
Adenoisos नाक के पीछे गले की छत में लसिका ग्रन्थियों के फूल जाने को एडिनाइड्स कहते हैं। यह बच्चों का रोग है। जो बच्चे अस्वास्थ्य जनक परिस्थिति में रहते हैं; जिन्हें पर्य्याप्त शुद्ध वायु नहीं मिलती उन्हें अक्सर यह रोग हो जाता है। इस रोग में नासा के पीछे गले की छत में रहने वाली लसिका ग्रन्थियां शोथयुक्त हो जाती हैं, जो साधारणतया अज्ञातावस्था में रहती हैं। युवावस्था तक ये प्रायः क्षीण हो जाती हैं.

इस रोग के कई प्रकार के लक्षण होते हैं। सब से प्रधान लक्षण यह है कि नाक अवरुद्ध हो जाता है। रोगी कंठ से श्वास लेने लगता है जिससे लसिका ग्रन्थियां और फूल जाती हैं और कंठपाक भी हो जाता है। ऐसे रोगी सोते समय खुर्राटे लेते हैं। इस रोग से पीड़ित बच्चे बड़ी आयु तक भी रात को शय्या पर ही मूत्र त्याग कर देते हैं। ऐसे रोगी प्राय: अस्वस्थ, दुर्बल, पीतांग और कृशकाय होते हैं। इनको विषम ज्वर, विविध बाल रोग आदि व्याधियों के होने का अधिक भय रहता है।

ऐसे रोगी को नाक से श्वास लेने का प्रयत्न करना चाहिये। धूल आदि से रहित शुद्ध वायु में निवास करना चाहिये। समुद्र या पर्वत की वायु अधिक लाभप्रद है। पौष्टिक आहार व औषध सेवन करना चाहिये। मुँह बंद कर व्यायाम करना चाहिये। इस रोग के लिये द्राक्षासव और लोहासव सर्वोत्तम औषधियां सिद्ध हुई हैं। छोटे बच्चों को लिटा कर नाक में षड्बिन्दु तेल की २—४ बूँदें टपका देना चाहिये और गले पर कास्टिक २% ४% लगाना चाहिये। इससे भी बहुत लाभ होता है.
Adenosis ग्रन्थि संबंधी व्याधि.
Adenotomy ग्रन्थि व्यवच्छेद.
Adermia चर्मदोष या चर्माभाव.
Adhesion संयोजन; संलग्नता.
Adhesive संलग्नशील; मिलनेवाला; चिपकनेवाला
Adiaphoresis घर्माभाव, पसीने की कमी.
Adiemorrhysis स्थानीय रक्त शून्यता.
Adipification मेदाश्रय.
Adipogenous मेदोत्पादक.
Adipose Tissue चर्बी का मादा.
Adiposuria मूत्र में चर्बी की स्थिति.
Adipsia तृषाभाव; वह विकृति जिसमें तृषा बहुतही कम लगती है और जलपान से घृणा होती है.
Aditus प्रवेश; आगमन.
Adjuvant सहायकारी, सहायक; मददगार.
Adolescence यौवनावस्था; जवानी की उम्र.
Adult वयस्क, बालिग.
Adventitia रक्त नाड़ी का बाह्यावरण. रगों की बाहरी बनावट.
Adventitious आस्थानिक.
Adynamia जीवनी शक्ति हीनता.
Adynamic अति दौर्बल्य विशिष्ट.
Adynatus रुग्ण.
Aegle Marmelos बिल्व वृक्ष.
Aegophony बकरे के स्वर की तरह.
Aerobioscope वायुमन्डल में रोग जीवाणु एकत्रित करने का यन्त्र.
Aerohydropathy वायु और जल चिकित्सा.
Aerology वायु मण्डल विज्ञान.
Aerophore तुरन्त जन्मे हुए बच्चे के फुस्फुस को हवा से प्रसारित करने का यन्त्र विशेष.
Aerophyte. हवा पर रहने वाला जीवाणु या पौधा.
Aethiops meneral रस कज्जली.
Aetiology व्याधि हेतुवाद.

Aegustia स्वाद ग्रहण शक्ति का अभाव; जायका माल्रूम न होना.
Affection विकृति, रोग.
Afebrile विज्वर, बिला हरारत.
Afferent मज्जोपवाहक.
Affinity रासायनिक आकर्षण.
Affluxion रक्त संचय.
Affusion जल सींचन; धार लगाना.
After-birth आँवनाल.
After-cataract फिर से होने वाला मोतियाबिन्दु.
After-pains प्रसूति के बाद होने वाली वेदनाएं.
Agalactia प्रसवान्तर दुग्धाभाव; प्रसूति के बाद दूध का अभाव हो जाना.
Agathotes Chirayta चिरायता.
Agenstia स्वाद दोष.
Agglutination चिपक जाना, संयोग.
Aggravation प्रकोप, प्राबल्य.
Aglutition निगलने में तकलीफ़.
Aglobulia रक्त कण की कमी; खून में सुर्ख दाने की कमी.
Agonecia Agonia नपुँसकता, क्लैव्य.
Agony अत्यधिक यंत्रणा, मरण तुल्य यन्त्रणा.
Agomphiasis दन्त शैथिल्य.
Agoraphobia खुली जगह का खौफ.
Agraphia लेखन अक्षमता; मस्तिष्क व्याधिसे उत्पन्न एक स्थिति विशेष जिसमें मनुष्य अपने विचारों को लिखकर प्रकट करने में असमर्थ होजाता है। इसी प्रकार Aphasia नामक विकृति में मनुष्य अपने विचारों को बोलकर प्रकट करने में असमर्थ होजाता है.
Agria फुन्सी.
Agromania अस्वाभाविक निर्जनवास की इच्छा; तनाहाई पसन्दगी.
Agrypnia निद्राहीनता, अस्वाभाविक या विकृत जागरण
Agrapnocoma ज्वरादि रोग में होने वाला अचैतन्य या औदासीन्य भाव.
Agrypnotic निद्रा प्रतिबन्धक औषध; नींद रोकने वाली दवा.
Ague कम्प ज्वर, मौसमी बुखार.
Ague-Brow, कपाल स्नायु शूल; आधाशीशी.
Ahypnia अनिद्रा; निद्रानाश.
Air वायु.
Air-cells of the lungs वायु कोष.
Air-Passages वायु पथ.
Ala पक्षधर्मी इन्द्रिय.
Alalia पक्षाघात जनित अस्पष्ट वाणी.
Aloe Nasi नाक के द्वार.
Albaras धवल रोग.
Albedo धवलता.
Albicans धवल.
Albinism धवलता; सफेदी; बाल, चमडे आदि की धवलता.
Albuginea oculo, आँख की सफेद झिल्ली.
Albugo चक्षू फूली; आँख का सफेद दाग.
Albumen अंडे की सफेदी.
Albuminous चर्बीयुक्त.
Albuminuria मूत्रौज.
Alburnum कोमल काष्ट.
Alcohol सुरासार; मद्यसार; रूहशराब.
Alcoholism मद्यपानता; मद्यपान विकृति.
Alcoholophilia मद्यपान की अस्वाभाविक इच्छा
Alembic भभकारा.
Aletris एक प्रकार की वनस्पति विशेष.
Alexia पठन अक्षमता.
Alexipyretic ज्वरघ्न औषध, बुखार उतारने वाली दवा.
Alge समुद्र फेन जिसमें आयोडीन हो.
Algefacient शीतल कर.
Algesia स्नायु या स्नायु केन्द्र की अस्वाभाविक संवेदन शक्ति.
Algid हिमवत्; सर्दी.
Algid stage बीमारी की वह अवस्था जिस में तापमान बहुत नीचा हो.
Algid cholera विशूचिका की हिमाङ्गावस्था.
Alginuresis यन्त्रणादायक मूत्र त्याग.
Algor ज्वरादि के पूर्व शीतानुभव; बुखार के पहले की सर्दी
Alible पुष्टिजनक; परिपोषक.

Alienation चित्त विभ्रम, मस्तिष्क विकार; उन्माद.
Alienatio Mentis उन्मत्तता; चित्तविभ्रम.
Aliment खाद्य; ग़िज़ा.
Alimentation ग़िज़ा पहुँचाना.
Alimentary पौष्टिक; पोषण क्रिया साधक; ग़िज़ा पहुँचाने के मुतल्लिक.
Alimentary Canal / Alimentary Duct } अन्न प्रणाली.
Alimentation पोषण; भरण.
Aliophenoid क्षार.
Alkaline क्षारविशिष्ट; नमकीन; खारी.
Alkali क्षार; सर्जिका; तीव्र क्षार, क्षारमूलक द्रव्य.
Alkaloids उपक्षार; वे चीज़ें जिनमें खारापन हो.
Allium प्याज, लहसन, इत्यादि.
Allopathy अंग्रेजी चिकित्सा विशेष.
Allotriophagy अस्वाभाविक क्षुधा.
Almond बादाम.
Aloe Indica अगर; कुमारिका.
Alochia प्रसूतिमल का अभाव.
Alogia बोलने की शक्ति का नाश.
Alopecia केशाभाव; गंज; सिरसे बालों का उड़ जाना. यह विकृति अधिकांश रूप से वंशानुगत होती है, पर इसका तात्कालिक कारण एक जीवाणु विशेष है. मोतीज्वर जैसी सख्त बीमारी के बाद भी सिर के बाल गिर जाते हैं और गंज हो जाती है. ऐसी स्थिति में सिर की टाट पर विद्युत् चिकित्सा करवाने से बड़ा लाभ होता है.
Alstonia Scholaris एक वृक्ष विशेष.
Alterants वह दवाइयां जो शरीर की क्रियाओं को दुरस्त करें।
Alteration परिवर्तन.
Alterative धातु परिवर्तन.
Alternately पर्याय क्रम से.
Alum फिटकड़ी.
Alums पोटाश को गंधक के तेजाब में गलाने से तैयार होनेवाले नमक.
Alvearium कर्ण बहिः रन्ध्र.
Alveol दांतों के गढ्ढे; दंतकोटर.
Alveolus दांतों के कोटर.
Alvine पेट सम्बन्धी.
Amalgam पारद का अन्य धातुओं के साथ मिश्रण.
Amaurosis दृष्टि हीनता; अन्धता; यह शब्द अकसर उस अन्धता के लिये व्यवहृत होता है जिसमें स्वयं आंख पर कोई विकृति नहीं दिखलाई देती, पर उसमें Optic nerve (चक्षुवात नाड़ी) की विकृति से अन्धता आजाती है.
Ambulance रोगियोंकी गाड़ी; चलता फिरता अस्पताल.
Amber अंबर.
Amblosis गर्भच्युति; गर्भपात.
Amblygesutia स्वाद शक्ति का नाश.
Amblyopia दृष्टि हीनता.
Amblyosmios श्रवण हीनता.
Ambustion दहन या ज्वलन; जले का घाव.
Amelioration रोग का उपशम.
Amenorrhoea रजरोध, अनार्तव, नष्टार्तव.
Ament जड़बुद्धि; जड़मति.
Amentia जड़ता; उन्मत्तता, मानसिक न्यूनता.
Ammonia अमोनिया.
Ammotherapy बालुका स्नान चिकित्सा.
Amnesia स्मरण शक्ति क्षीणता.
Amnion Amnus जरायु के अन्दर का गर्भावरक पड़दा, गर्भोदक आवरण.
Amniotic गर्भोदकावरण सम्बन्धी.
Amoeba एक पेशीमय सूक्ष्म जन्तु.
Amomum Subulatum बड़ी इलायची.
Amorus तिक्त; कड़वा.
Ampelotherapy अंगूर रस चिकित्सा.
Amphibia जल स्थल चर प्राणी.
Amphodiplopia द्विनेत्र; युग्म दृष्टि.
Amputation अंगच्छेद.
Amygdalœ तालू पार्श्व ग्रन्थि.
Amygdalitis गल-ग्रन्थि प्रदाह.
Amyglotrophy मेरु दण्ड की क्षीणता.
Amylaceous श्वेतसारमय, स्टार्च युक्त.
Amyloid श्वेतसार वत्.
Amyotrophia पैशिक क्षीणता.
Amyous पैशिक अभाव.

Amyostasia स्नायवीय पेशी कम्पन.

Amyothenia पेशी दुर्बलता.

Anacathartic वमनोद्वेगकारी; वमन कराने वाली.

Anaesthetic मूर्छाकारक औषध; बेहोशी लाने वाली दवा; स्पर्श शून्यत्वकारक औषध; डॉक्टर इस प्रकार की औषध से रोगी को बेहोश कर या उसके शरीर के भाग विशेष में स्पर्शशून्यत्व उत्पन्न कर शस्त्र क्रिया करते हैं। इससे रोगी को तकलीफ नहीं होती। ऐसी औषधियां दो प्रकार की होती हैं। एक वे जिन्हें सुँघाकर रोगी बेहोश किया जाता है, जैसे क्लोरोफॉर्म, लॉफिंग गैस आदि। दूसरी वे जिन्हें शरीर के किसी स्थान विशेष में लगाने मात्र से उस स्थान पर स्पर्श-शून्यत्व हो जाता है और बिना तकलीफ के उस स्थान पर शस्त्र क्रिया की जासकती है।

Anadipsia अत्यन्त तृषा.

Anakusis स्नायवीय बधिरता.

Analeptic पौष्टिक; पुष्टिकारक; शक्तिदायक औषधि.

Anaemia पाण्डुरोग; रक्तन्यूनता; विलोहितता, पाण्डुरोग से साधारणतया रक्ताभाव का अर्थ सूचित होता है पर अगर असल में देखा जावे तो रक्त की विकृति (Poorness) ही इसका प्रधान लक्षण है। आरोग्य शाली रक्त में बहुतायत से रक्तकण (Red globules) पाये जाते हैं। ये अणुवीक्षण यन्त्र से दिखलाई पड़ते हैं। ये ही रक्तकण खून को ललाई देते हैं। पांडु रोग में इन रक्ताणुओं की कमी आजाती है, और इनमें भी हेमोग्लोबिन नामक तत्व का बहुत कुछ अभाव हो जाता है। हेमोग्लोबिन एक ऐसा तत्व है जिसमें लोह का अंश रहता है। लोह में फेंफड़ों से सारे शरीर में आक्सिजन का संचार करने की शक्ति है. इसके अतिरिक्त पांडुरोगी के खून में जल का हिस्सा भी बढ जाता है और खूनके दूसरे तत्वों में भी फेर बदल होजाता है। पांडुरोग के अनेक कारण है; जिनमें मुख्य ये हैं (१) अपुष्टिकर भोजन (२) पर्य्याप्त सूर्य प्रकाश का अभाव (३) अन्धेरे और बे हवादार मकानों में रहना (४) न तो शुद्ध वायु का सेवन करना और न व्यायाम करना, जिससे कि भूख मिट कर शरीर को पुष्टि न मिले (५) आवश्यकता से अधिक शारीरिक काम करना जिससे कि शरीर का बड़ा ह्रास होता है (६) सतत कोष्टबद्धता (७) अत्यधिक मानसिक श्रम जिससे निद्रा का अभाव हो जाय और पाचन क्रिया की गड़बड़ी हो जाय (८) अत्यधिक चिन्ता और गिरे हुए विचारों में निमग्न रहना आदि। सारांश यह है कि आरोग्यशाली परिस्थिति की न्यूनता या अभाव ही पांडुरोग का पूर्व कारण है। इसके अतिरिक्त गुर्दे की बीमारी, खूनी बवासीर, प्लीहा का रोग, सतत ज्वर, स्त्रियों में अत्यधिक आर्तवस्राव आदि इस रोग के कारण हो सकते हैं.

इस रोग के कारण मनुष्य पीला जर्द पड़ जाता है। उसके मुँह पर रौनक का नामों निशान नहीं रहता। हथेलियों पर ललाई की जगह सफेदी आ जाती है। गालों का रंग पीला और फीका पड़जाता है। आंखें तेजहीन हो जाती हैं। पेशाब पीला जर्द उतरता है। आंतडियां मलावरोध से विकृत रहती है। और भी कई तरह के लक्षण प्रकट होते हैं.

इस रोग की चिकित्सा प्रधानतया प्राकृतिक होनी चाहिये। रोगी को शक्ति अनुसार हलका व्यायाम करना चाहिये। शुद्ध स्वच्छ, और हवादार मकान में रहना चाहिये, पुष्टि कारक भोजन करना चाहिये, वह इतना कि जिससे अपचन न हो जाय। शुद्ध और ठंडे जल में स्नान करना चाहिये। ताकत की विश्वसनीय औषधियां सेवन करना चाहिये। इस रोग में लोह अत्यन्त लाभ कारक है क्योंकि वह खून में हेमोग्लोबिन की तादाद बढाता है। लोहभस्म, मल्ल सिन्दूर, मकरध्वज, लोहासव, द्राक्षासव व अमृतप्राश घृत आदि इसके लिये उपयोगी औषधियां है.

Anaemia, Primary or Pernicious—दुष्ट पांडुरोग। अभी तक इसका वास्तविक कारण ज्ञात नहीं हुआ। कुछ डॉक्टरों का यह मत है कि अन्त्रमें एक प्रकार का विष उत्पन्न होता है जो आमाशय और यकृत को विकृत कर इस का कारण बनता है। कुछ वैद्य विद्या विशारदों ने रक्त में उत्पन्न विष विशेष ही को इसका कारण बतलाया है। पैतृक प्रवृत्ति भी इस रोग का विशेष कारण बतलाई जाती है।

इस रोग में रोगी की धीरे धीरे शक्ति क्षीण होने लगती है। साधारण कार्य्य से ही श्वास चढ़ने

लगता है। त्वचा का रंग फीका पड़ जाता है। आंखें सफेद हो जाती हैं और मुख से खून बहने लगता है। कभी कभी नाक से भी रक्त बहने लगता है। पैरों से घुटनों की ओर शोथ बढ़ने लगता है। दुर्बलता बहुत बढ़ जाती है, पर शरीर क्षीण नहीं होता। कभी कभी मन्दमन्द निसर्गी ज्वर होने लगता है। मुखपाक और अतिसार तो कई बार हो जाते हैं। हृदय विस्तृत हो जाता है। रक्त परीक्षा करने पर रक्ताणुओं की बड़ी कमी मालूम होती है। वह यहां तक कि ५० लाख रक्ताणुओं के स्थान पर १० लाख रक्ताणु नजर आते हैं। रक्ताणुओं का आकार भी बदल जाता है। श्वेताणु भी कुछ घट जाते हैं। प्लीहा और यकृत कुछ बढ़ जाते हैं।

इसके लिये कोई विशेष औषध नहीं है। इस रोग में रोगी को पूर्ण विश्राम देना चाहिये। भोजन हलका और आसानी से पचने वाला होना चाहिये।

अभी चार पांच वर्ष का अर्सा हुआ कि चिकित्सा विज्ञानवेत्ताओं ने यह पता लगाया कि यकृत में रक्ताणु बनाने वाली अथवा उनको जीवित रखने वाली एक विशेष वस्तु होती है। अतएव रोगी को यकृत खिलाने से लाभ होता है। अतएव आजकल यकृतसार (Liver Extract) इस दुष्ट व्याधि के लिये बड़ी सफलता के साथ दिया जाता है। यकृत के साथ हाइड्रोक्लोरिक एसिड ३०—४० बूँद अकेला या लाईकर पेप्सीन के साथ मिलाकर भोजन के बाद देने से बड़ा लाभ होता है।

Anaemia, Secondary—गौण पांडुरोग; रक्तन्यूनता. गौण पांडुरोग उसको कहते हैं जिसमें रक्त रोग के अतिरिक्त किसी अन्य रोग के कारण रक्ताणु नष्ट हो जांय। इसका सबसे प्रधान कारण रक्तस्राव है, फिर वह चाहे किसी कारण से हो। मलेरिया, उपदंश और काला आजार आदि संक्रामक रोगों में रक्ताणुओं के नष्ट हो जाने से भी गौण पांडुरोग होता है। इसमें और साधारण पांडुरोग में विशेष अन्तर नहीं। इसकी चिकित्सा वही है जो ऊपर साधारण पांडुरोग की दी गई है।

Anæsthesia स्पर्श लोप, संवेदन शक्ति हीनता, संज्ञानाश, निःसंज्ञस्थिति, स्पर्श शून्यत्व.

Anal गुदा द्वार सम्बन्धी.
Analogy तुलना.
Analgesia वेदनाशून्यता, दुखनिःसंज्ञता.
Analgis वेदना शून्यता.
Analysis विश्लेषण; पृथक्करण
Ananas Sativa सेव फल.
Anaphalantiasis भौंहों का गंजापन.
Anaphia स्पर्शशक्तिकी न्यूनता या नाश.
Anaphoresis स्वेद ग्रन्थियों की निर्बलता.
Anaphrodisia कामेच्छा का अभाव.
Anaphrodisiac कामेच्छा हारक.
Anarithmia गिनने की असमर्थता.
Anasarca सर्वाङ्गीन शोथ, सार्वदैहिक शोथ, सारे शरीर पर सोजन आना.
Anastaltic सङ्कोचक, रक्तरोधक.
Anastasis रोग से क्रमशः आरोग्य प्राप्ति.
Anastomosis रक्तवाहिनी शाखा संगम.
Anatomy शरीर तत्व; शरीर संस्थान विद्या.
Anatriptic मालिश करने की औषधि.
Anchyloblepharon अक्षिपुट संयोजन.
Anchylosis, Ankylosis सन्धि या जोड़ की गति का नाश.
Anciptal दो धार वाला.
Androgynous नपुंसक; हिंजड़ा.
Anemopathy निश्वास ग्रहण द्वारा चिकित्सा.
Anemometer वायुवेगज्ञापक यंत्र.
Andromania स्त्रियों का कामोन्माद.
Anergic निश्चेष्ट; निष्क्रिय.
Anesia रोग प्रबलता की कमी; रोग उपशमता.
Anesthesia अनुभूति हीनता.
Anethic स्निग्ध कारक; वेदना निवारक.
Aneuria स्नायवीक शक्ति की न्यूनता.
Aneurism नाड़ी अर्बुद.
Aneurismal नाड़ी अर्बुद सम्बन्धी.
Angina गलक्षत; गले की वेदना.
Angina Gangraenosa सांघातिक गलप्रदाह.
Angina Maligna गलित गल क्षत.
Angina Membranacea स्वरघ्न.

Angina Parotidea कर्णमूल फूल.

Angina Pectoris हृच्छूल; हृदयावपीड़न; हृच्छूल उस अवस्था का नाम है जिसमें हृदय प्रदेश में वार वार शूल उठता रहता है। इसमें छाती घुटने लगती है और रोगी को ऐसी असह्य वेदना होती है कि उसे साक्षात् मृत्यु सामने खड़ी हुई मालूम होती है।

अभी तक इसके वास्तविक कारण मालूम नहीं हुए हैं। पर यह देखा गया है कि पैतृक प्रवृत्ति इस रोग में विशेष प्रभाव रखती है। कई कुटुम्बों में यह रोग बहुत से व्यक्तियों को होता है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों को अधिक होता है. चालीस वर्ष के ऊपर के अधेड़ आदमियों में यह ज्यादातर देखा जाता है। इस रोग के शिकार वे ही आदमी अधिकतर बनते हैं जिनका जीवन हमेशा शोक, संताप और चिन्ता में मग्न रहता है। हर्ष और आनन्द की जीवन प्रद किरणें जिनके हृदय प्रदेश पर नहीं पहुँचती। अनियमित आहार विहार, आमवात. वातरक्त, उपदंश, आन्त्रिक ज्वर, धमनी काठिन्य-रोग आदि भी इस रोग की उत्पत्ति में बड़ी सहायता पहुँचाते हैं। दौड़ना, पहाड़ पर चढ़ना, अत्यधिक शारीरिक श्रम करना आदि बातें तात्कालिक रोग का दौरा लाने में बड़ा काम करती हैं।

इस रोग से ग्रस्त मनुष्य को ऐसा कोई कार्य्य न करना चाहिये जिससे थकावट या धड़कन हो तथा श्वास चढ़े। उसे मानसिक क्षोभ और चिन्ता से अपने आपको बचाना चाहिये। हमेशा मस्त और प्रसन्नचित्त रहना चाहिये। यदि रक्त भार ( Blood Pressure ) हो तो उसको कम करने की कोशिश करना चाहिये।

अभी तक कोई ऐसी खास औषधि नहीं मालूम हुई है जो इसके वेग को शीघ्र रोक सके. कई डॉक्टर इसके लिये पोटेशियम आयोडाइड देते हैं। यह औषधि विशेष कर तब अधिक उपयोगी होती हैं, जब धमनी रोग उपस्थित हो। इसकी ५ ग्रेन की मात्रा दिन में ३—४ बार पानी में घोलकर देनी चाहिये। इसके अतिरिक्त इसमें नाइट्रोग्लिसरीन, सोडियम नाइट्रेट आदि औषधियां भी दी जाती हैं। वेग के समय एमल नाइट्राइट ( Amyl Nitrite ) का सुंघाना भी अत्युपयोगी है। इससे रोगी को तत्काल लाभ होता है। इसके बने बनाये कैपशूल मिलते हैं। कैपशूल को तोड़कर रूमाल पर छिड़कदें और तत्काल सुंघादें। यह औषधि हर समय रोगी को पास रखना चाहिये। आयुर्वेद में हृदयोत्तेजक औषधियों में मकरध्वज तथा कस्तूरी भैरव रस विशेष उल्लेखनीय है.

होमियोपैथी डॉक्टरों ने भी इस रोग की चिकित्सा पर अपने सफल अनुभव लिखे हैं। सुप्रसिद्ध होमियोपैथिक डॉक्टर शार ने अपने Forty Years Practice नामक ग्रन्थ में हृच्छूल के एक रोगी का अनुभव लिखा है। उनके हाथ में आर्सेनिक,व्हेरेट्रम एलबम;स्पान्जिया आदि औषधियों ने अच्छा काम किया। डॉक्टर हार्टमन ने वेग के समय आर्सेनिक की बड़ी सिफारिश की है। स्पाईजेलिया, नक्सवॉमिका, जेलसियम आदि के लिये भी सिफारिश की गई है.

Angina Pharyngea गल कोप प्रदाह.

Angina Tonsillaris तालु पार्श्व ग्रन्थि प्रदाह.

Angiology नाड़ी विद्या.

Angioma रक्त नलियों द्वारा बना हुआ अर्बुद.

Angiopathy धमनी पीड़ा.

Angiosperms गुप्त लिङ्गी.

Angiostaxis रक्त नली प्रसारिता.

Angiotomy रक्त वाहिनी नाड़ी का व्यच्छेदन.

Anhaphia स्पर्श ज्ञान शून्यता.

Anhedonia सुखानुभूति का नाश.

Anhelation श्वासावरोध.

Anhidrosis स्वेदा भाव.

Anhydrous निर्जल.

Anidrosis निद्राभाव.

Animal पाशविक.

Animal Heat प्राणी शरीर की अस्वाभाविक उष्णता.

Animalcule कीटाणु.

Animalization जीव तत्त्व में परिणति.

Anamalous विधि विरुद्ध.

Anischuria अनजान में मूत्रश्राव.

Ankle पगथली, पादमूल.

Ankylosis ; सन्धियां या जोड़ों की सम्पूर्ण या आंशिक गति शक्ति हीनता। यह या तो किसी जख्म से होती है या

सोजन से। जान बूझ कर शस्त्रक्रिया द्वारा भी ऐसा किया जाता है।
Annular चक्राकार; वलयाकार.
Annular Cartilage वलयाकार उपास्थि.
Annular Ligaments वलयाकार बंधनी.
Anode धनध्रुव.
Anodmia घ्राण शक्ति लोप
Anodontia दन्ताभाव.
Anodyne शूलघ्न औषध, स्निग्धकारक औषध; उपशामक औषध; वेदनाहर औषध.
Anoia मानसिक जड़ता.
Anomalia नाड़ी वैषम्य
Anomalous नियमविरुद्ध, नित्यनियम के विरुद्ध.
Anopheles मलेरियाकारक मच्छर.
Anopsia, Anopsy दृष्टि हीनता.
Anorexia अक्षुधा, क्षुधामान्द्य.
Anorthopia वक्र दृष्टि.
Anosmia घ्राण शक्ति हीनता.
Anosmia घ्राण शक्ति अभाव.
Anospinal वाहु और मेरुदण्ड सम्बन्धी.
Anourons पूँछ विहीन,
Antacid अम्लघ्न औषध.
Antagonistic. विरोधी.
Antalgic वेदना निवारक औषध.
Antakali क्षारघ्न औषध.
Antaphrodisiac कामेच्छा ह्रासकर औषध.
Antarthritic संधिवात नाशक औषध.
Antemortem मृत्यु पूर्व.
Antepartum संतान प्रसव पूर्व.
Anterior अग्रवर्ती, पूर्ववर्ती.
Anthropophagy नर मांस भोजन.
Anthropophobia मानवातङ्क.
Anthropology मानवतत्वविज्ञान.
Anthropometry मानव मिति.
Anthypnotic निद्रा निवारक.
Anthropotomy शरीर संस्थान विद्या.
Anthroposomatology मानव देह विज्ञान.
Antiaditis तालू मूल प्रदाह.
Antibechic खाँसी मिटाने वाली.
Antilbious पित्त दोष निवारक औषध.
Antiblemmorrhagic प्रमेह निवारक;
Antidote विषघ्न; विषप्रतिकारक द्रव्य; इस प्रकार की दवाएं विषों का प्रतिकार करने के लिये दी जाती है। ये कई तरह की होती हैं। कुछ तो विषों में ऐसा रसायनिक परिवर्तन कर देती हैं जिससे उनका विषैला प्रभाव कम हो जाता है। कुछ विषों का प्रतिकार कर उनके जोश को कम कर देती हैं.
Antydysenteric रक्तातिसारघ्न; प्रवाहिका नाशक औषध.
Antidysuric मूत्रकृच्छ्र हर.
Antiemetic वमन निवारक औषध; वांतिघ्न; कै बंद, करने वाली दवा.
Antifebrile ज्वरघ्न, ज्वरनाशक औषध.
Antigalactic दुग्ध रोधक औषध.
Antihidrotic स्वेद निसरण का न्यूनिकरण.
Antihypnotic निद्रा नाशक.
Antilithic अश्मरीहर; अश्मरी द्रावक; पथरी मिटाने वाला.
Antilobium कर्ण का सम्मुखांश.
Antimony सुरमे की धातु.
Antinephritic मूत्राशय प्रदाहौषध.
Antiparalytic सर्वांगवायुघ्न.
Antiparasitic परोपजीवी कीटाणु नाशक.
Antiperiodic पर्य्याय ज्वर निवारक.
Antiphlogistic प्रदाह नाशक, प्रदाहघ्न.
Antipyrotic दग्धौषध, जलने की दवा.
Antipyretic ज्वरघ्न, ज्वर शामक, ज्वर कम करनेवाली.
Antisialagogue लार को कम करने वाली दवा.
Antiscorbutic शीतादि रोग प्रतिशोधक.
Antiseptic जन्तुघ्न; रोगाणु नाशक औषधी. इस प्रकार की औषधियों से या तो रोग जीवाणुओं का नाश हो जाता है या उनकी बढ़ती रोक दी जाती है. कार्बोलिक एसिड, आयोडिन, आयडोफॉर्म, अल्कोहल, क्लोरीन आदि कुछ औषधियां इस श्रेणी की हैं.

शस्त्रक्रिया में जंतुघ्न पद्धति का आरम्भ लॉर्ड लिस्टरने किया जिससे कि जख्मों में विषैले जन्तुओं

की वृद्धि न होने पावे. इस पद्धतिने पाश्चात्य वैद्यक पद्धतिमें अद्भुत क्रान्ति कर दी.

Antispasmodic आक्षेपनिवारक.
Antitoxin दोष प्रतिकारी द्रव्य, प्रतिदोष.
Antizymotic खमीर प्रतिरोधक.
Antodontalgic दंतशूल निवारक.
Antrum अस्थिगत गव्हर.
Antrum-highmorianum दन्त गव्हर.
Anuria मूत्रनाश; मूत्राभाव.
Anurus अपुच्छी; विना दुम का.
Anus गुदा द्वार.
Aorta वृहद्धमनी; हृद्रोहिणी.
Aortic वृहद्धमनी सम्बन्धी.
Aortitis वृहद्धमनी प्रदाह.
Apanthropia अस्वाभाविक निर्जनतासक्ति.
Apathy संज्ञा शून्य.
Apella चर्म शून्य.
Apepsia अजीर्णता.
Aperient मृदु विरेचक.
Apetalous अदल.
Apex शिखर; अग्र; नोंक.
Apasia वाक् रोध.
Aphonia स्वरनाश; स्वरलोप.
Aphoria वँध्यत्व; वाँझपन.
Aphrasia वाक् रोध.
Aphthae मुखक्षत.
Aphthous मुखक्षत सम्बन्धी.
Apical अग्रीय.
Apium एक जाति की वनस्पति विशेष.
Apnoea श्वासावरोध.
Apocarpous पौधा विशेष.
Apocenosis. श्राव; मलश्राव.
Apodes अपदी; वे पैर के जानवर.
Apophysis अस्थि विवर्द्धन.
Apoplectic Convulsion संन्यास रोग के आक्षेप.
Apoplexy संन्यास; रक्तज मूर्छा.

Centric Apoplexy मस्तु लुंगज संन्यास.

Eccentric Apoplexy मस्तुलुंग वाह्योद्भव संन्यास.

Aporia, Apory मल मूत्रादि के रुक जाने से होनेवाली बेचैनी.

Aposia पिपासा शून्यता; तृषाभाव, प्यास की कमी.
Apostasis फोड़ा विशेष.
Apostema फोड़ा; व्रण.
Apothecary औषध विक्रेता.
Apozeme कषाय, क्वाथ, आसव.
Apparatus यन्त्र; उपकरण.

Appendicitis उपान्त्र शोथ. आज कल इस रोग की शिकायत बहुत सुनी जाती है। मानव-शरीर के वृहत् अन्त्र (Large Intestine) नामक आंतडी का आरम्भिक भाग थैली जैसा होता है। इस थैली में दो तीन इन्च लंबी एक पतली नली लगी रहती है। इस नली की दीवार की बनावट क्षुद्र अंत्र (appendix) की दीवार की बनावट जैसी होती है। बड़ा भेद यह होता है कि श्लैष्मिक कला और मांस के बीच में जो सौत्रिक तंतु है उसमें बहुत से लसीकाणुओं जैसी सेलों के समूह होते हैं। इस नली को उपान्त्र या अंत्र परिशिष्ठ कहते हैं। उपान्त्र का क्या विशेष काम है, यह अभी किसी को ठीक तरह से मालूम नहीं। सब मनुष्यों में इसकी लंबाई एकसी नहीं होती। किसी में केवल ½ इंच और किसी में ८ इंच तक होती है। इस नली का कभी कभी प्रदाह हो जाता है और उस पर फोड़ा भी बन जाता है, तब इसको शस्त्रक्रिया के द्वारा निकाल देने की आवश्यकता होती है.

जिन पुरुषों की उपान्त्र अधिक लंबी और नीचे की ओर होती है उनमें इस रोग का अधिक भय रहता है। यह देखा गया है कि एक कुल के समस्त प्राणियों में इसकी बनावट और लंबाई प्रायः समान होती है। अतः एक कुल के कई प्राणियों में यह रोग देखा जाता है। जब कोई आहार, वस्तु या छोटी सी गुठली इसमें चली जाय तो इसका मुख छोटा होने के कारण उसका बाहर निकलना कठिन हो जाता है और वह वहीं रहकर शोथ और विद्रधि

(फोड़ा) उत्पन्न कर देती है। प्रायः कोष्टबद्धता (कब्जी) के कारण ऐसा होता है। यहां यह स्मरण रखना चाहिये कि उपान्त्र (appendix) में रक्त सञ्चार बहुत कम होता है, अतएव इसमें रोग जीवाणुओं को शीघ्रता पूर्वक बढ़ने का अवसर मिलता है और इससे शोथ अति शीघ्र उत्पन्न हो जाता है। यह शोथ श्लैष्मिक कला और उपान्त्र की दीवार में होता है। यदि यह शोथ देर तक थोड़ा बहुत बना रहे तो श्लैष्मिक कला में व्रण हो जाते हैं। पूयोत्पादक जीवाणुओं की उपस्थिति से उपान्त्र में पूय (रस्सी, मवाद) पड़ कर विद्रधि (फोड़ा) बन जाती है। यदि ऐसी अवस्था में ऑपरेशन करके उपान्त्र को न निकाला जाय तो वह अन्दर ही अन्दर फट कर उदरक कला (Peritonitis) में शोथ उत्पन्न करके रोगी को मार डालती है.

उपान्त्र का शोथ सदैव अकस्मात आरम्भ हो जाता है। रोगी के एकाएक दाएं श्रोणि प्रदेश में अकारण अति तीव्र पीड़ा उत्पन्न हो जाती है। उसे वमन (कै) होने लगते हैं। कभी कभी यह पीड़ा दाएं श्रोणि प्रदेश में न होकर कौड़ी प्रदेश से आरम्भ होती है और सारे पेट में फैल जाती है। अन्त में दाएं श्रोणि प्रदेश में जाकर स्थाई होजाती है। इस समय मांस पेशियां तन जाती हैं और उपान्त्र प्रदेश को स्पर्श करने मात्र से अति तीव्र पीड़ा होने लगती है। रोगी सदा दांई टांग को सिकोड़ कर रखता है।

उपान्त्र की तीव्र यन्त्रणा के साथ ज्वर १००°, १०१°, या १०२° तक होजाता है। नाड़ी की गति तीव्र होजाती है। कब्जी की अधिक शिकायत रहती है। कभी कभी अतिसार भी होजाता है। रक्त परीक्षा करने पर ज्ञात होता है कि श्वेताणु १५००० से २०००० तक बढ़े हुए हैं।

रोग का ज्ञान होते ही अगर सम्भव हो तो, ३६ घण्टे के अन्दर ही ऑपरेशन करवाने से बहुत लाभ होता है। इस रोग को जड़ से मिटाने के लिये ऑपरेशन ही एक मात्र उपाय है। हां, होमियोपैथी डॉक्टर औषधि प्रक्रिया द्वारा भी इस रोग की सफल चिकित्सा करने का दावा करते हैं। डॉक्टर केरेट ने Homeopathy in Surgery नामक ग्रन्थ में औषधि द्वारा इस रोग की चिकित्सा करने के कई प्रयोग किये हैं और इस सम्बन्ध में अपने अनुभव भी प्रकट किये हैं.

जब तक ऑपरेशन का योग न आवे तबतक उपान्त्र प्रदेश पर एन्टीफ्लोजिस्टीन् लगाना और उष्णजल की बोतल से सेक करने से भी कुछ आराम मिलता है.

Appendix उपान्त्र.
Aprosexia अस्थिर चित्त.
Apsychia चेतना शून्य.
Aptyalia लार की कमी.
Aptera, Apterans पक्षरहित कीड़े.
Apyrexia ज्वर विराम काल.
Aqua शुद्ध जल.
Aqua Calcis चूने का पानी.
Aqua Fortis यवक्षाराम्ल; नाइट्रिक एसिड.
Aqua Pura निर्मल जल.
Aqua Rose गुलाब जल.
Aquatic, Aquatical जलीय, जलज.
Aquatic root जल में पैदा होने वाला पौधा.
Aqueous Humour of the eye अश्रुजल, आँसू.
Araca Catechu सुपारी.
Arachnida मकड़ी की जाति विशेष.
Arachnitis मध्यमान्त्रिक प्रदाह.
Arachnoid membrane मध्यम मस्तिष्कावरण.
Arc, Arch वलय.
Archorrhagia मलाशय रक्तस्राव.
Arbor Vitæ दैहिक वृक्ष.
Archebiosis स्वयं जीवोत्पत्ति
Architis गुदा प्रदाह.
Ardohptosis गुदभ्रंश.
Archostenosis मलाशय संकोच.
Arcuation वक्र; वक्रता.
Arcus Senilis वार्द्धक्य अक्षमण्डल.
Ardent तीव्र; ज्वालाकर.
Ardor Uroinæ मूत्र जलन.

Areolar Tissue जालवत्; झिल्ली.
Areotic पसीना लाने वाली औषध.
Argentum Metaclium रौप्य; चाँदी.
Argentum Nitricum सिल्वर नाइट्रेट नामक चाँदी का एक लवण.
Aridity शुष्कता.
Argillaceous मिट्टी के समान.
Argyria रौप्य विप दोष.
Arillode अग्रकृत, बीजावरक.
Arhythemia हृत्पिंडका अनियमित कार्य.
Arm भुजा.
Armamentarium प्रसूति कार्य्य सामग्री.
Aroma सुगन्ध.
Aromatics गन्ध द्रव्य.
Arrangement व्यवस्था; श्रेणीवद्ध
Aarrow-root अरारूट.
Arsenic सोमल; संखिया विप.
Arsenical आर्सेनिक सम्बन्धी.
Arteriagra धमनी स्नायु शूल.
Arterial धमनी सम्बन्धी.
Arteriole क्षुद्र धमनी.
Arterio Sclerosis or Arterial Hypertrophy धमनी काठिन्य उस अवस्था को कहते हैं जिसमें धमनियों की मांसपेशियां कठोर हो जाती हैं। यह रोग अकसर गुर्दे की बीमारी के कारण होता है। इस रोग में धमनियों की मांसपेशियाँ बढ़ जाती हैं और वे कठोर हो जाती हैं। इससे रक्तभार (Blood Pressure) बढ़ जाता है और हृदय उपनियत हो जाता है। कुछ काल पश्चात् इनकी दीवार क्षीण होने लगती है और छोटी धमनियाँ रक्त के दबाव से फट जाती हैं। ज्यादातर मस्तिष्क की धमनियाँ ही फटती हैं। उनके फटने से मूर्छा तथा पक्षाघात हो जाते हैं। कभी-कभी मृत्यु तक हो जाती है। गुर्दे पर सोजन आ जाती है।

जब एक बार धमनियाँ कठोर हो जायँ तो उनको मृदु करने का कोई उपाय नहीं। स्वास्थ्य के नियमों पर चलते रहने से जीवन यात्रा दीर्घ की जा सकती है ऐसे रोगियों की मृत्यु प्रायः मस्तिष्क की धमनी फटने के कारण ही होती है। यदि वृक रोग भी साथ उपस्थित हो तो परिणाम भयानक होता है, अर्थात् मृत्यु शीघ्र हो जाती है।

रोग हो जाने पर चिकित्सा असम्भव है अतः पूर्व रूपों का ज्ञान होते ही कारणों को दूर करने का यत्न करना चाहिये। वात रक्त वाले रोगियों को इस रोग से बचने का विशेष ध्यान रखना आवश्यक है। खान-पान और व्यायामादि में सावधान रहना चाहिये। सप्ताह में एक वार विरेचन लेते रहना लाभदायक होता है। रक्त भार को कम करने के लिये नाइट्रो ग्लिसरीन ( Nitro Glycerin ) $\frac{१}{२००}$—$\frac{१}{५०}$ ग्रेन, लाइकर ट्राइनाइट्रीन Liq. Trinitrni $\frac{१}{२}$–२ मिनिम, ट्राईनाईट्रीन की टिकिया ( Tablet Trinitrini ) तथा सोडियम नाइट्राइट ( Sodium Nitrite ) $\frac{१}{२}$–२ ग्रेन दिन में २–३ बार या इसी प्रकार की अन्य औषधियाँ दी जाती हैं। चन्द्र प्रभावटी और चन्द्रमरवा भी इसी कार्य्यमें प्रयुक्त होती है। शिलाजीत के सम्बन्ध में यह कहा जाता है कि यह रक्त भार को कम करती है। गो मूत्रका सेवन भी लाभदायक समझा जाता है। तात्कालिक शान्ति के लिये विरेचन देना बहुत लाभदायक है।

Arteriostenosis रक्तवाह नाड़ी संकोचन.
Arteritis धमनी प्रदाह.
Artery धमनी; रोहिणी.
Arthragra ग्रन्थिवात.
Arthralgia, Arthrodynia } सन्धि वेदना.
Arthoritic सन्धि वात सम्बन्धी.
Arthritis संधि प्रदाह.
Arthrocele सन्धि सूजन.
Arthrodynia सन्धि वेदना.
Arthroempiesis जोड़ में पीव पड़जाना.
Arthrolithiasis ग्रन्थि प्रदाह.
Arthromeningitis सन्धि की झिल्ली का प्रदाह.
Arthroneuralgia पुरातन वात रोग.
Arthrosis सन्धि.
Articular सन्धि सम्बन्धी.
Articulated जोड़; सन्धियुक्त.
Articulation अस्थि सन्धि, दो हड्डियों का जुड़ना.

Artificial Pupil कृत्रिम आंखों की पुतली.
Asafoetida हींग.
Ascending लम्ब वर्तुल क्रम; ऊपर चढ़ता हुआ.
Ascites जलोदर; उदरशोथ.
Aseptic जीवज विष शून्य; रोगाणु रहित.
Asphyxia श्वास रोध; श्वास की गति का रुक जाना जैसे पानी में डूबने या दम घुटने के कारण.
Aspirator शरीर से द्रव पदार्थ या वायु निकालने का यंत्र.
Assimilation पाचन क्रिया, हज्म हो जाना.
Astasia abasia खड़े होने या चलने में असमर्थता
Asthenia अति दुर्बलता, हृदय क्रिया की दुर्बलता.
Asthenic दुर्बलताकारक.
Asthenopia क्षीण दृष्टि, वेदनादायक दृष्टि.
Asthma श्वासरोग; दमा; श्वास से प्रायः उन सब अवस्थाओं का बोध होता है जिनमें किसी प्रकार सांस फूलता हो या समय-समय पर वेग के रूप में दम चढ़ता हो। इसे आयुर्वेद में तमक श्वास कहते हैं.

यह रोग अधिकतर आर्द्र जलवायुवाले प्रदेश में ज्यादा होता है। पर यह आवश्यक नहीं कि यहीं हो, अन्य स्थानों पर भी हो सकता है। कई रोगियों को शीतकाल में इसके ज्यादा दौरे होते हैं और कइयों को ग्रीष्मकाल में। ये दौरे अधिकतर आधी रात के समय आरम्भ होते हैं। दौरे के पहले रोगी बिल्कुल स्वस्थ रहता है। किसी अज्ञातकारण से दौरा शुरू हो जाता जाता है। हाँ, कभी-कभी दौरे के पहले गला रुकना, छींकें आना, जुकाम सा होना और जंभाई आना आदि लक्षण प्रकट होने लगते हैं। दौरे के समय रोगी को श्वास लेने में कष्ट होने लगता है, दम घुटता है, उच्छ्वास थोड़ा और निःश्वास लंबा होता है और उनमें सीटी के समान विशेष कूजनसी सुनाई देती है। रोगी का वर्ण नीला पड़ जाता है। मुख कातर और कष्ट सूचक दीख पड़ता है। ग्रीवा की शिराएँ फूली हुई प्रतीत होती हैं। नाड़ी क्षुद्र और तीव्र होती है.

श्वास रोग की बहुत सी औषधियाँ हैं। पर सब औषधियों में एड्रिनिलीन ( Adrenaline ) साल्यूशन ( सहस्त्र में एक भाग ) का $\frac{1}{2}$–१ शतांमीटर का इन्जैक्शन कुछ मिनिटों ही में दौरे के वेग को शान्त कर देता है। एट्रोपीन ( Atropine ) $\frac{1}{१००}$—$\frac{1}{१५०}$ ग्रेन ( एक बार में ) के इन्जक्शन से कई रोगियों को लाभ पहुँचा है। वेग अत्यधिक हो तो मार्फीन (Morphine) का इन्जेक्शन अकेला या एट्रोपीन के साथ दे सकते हैं। आयुर्वेद में श्वासकुठार रस, श्वास चिन्तामणि, अर्कलवण, कनकासव, वासावलेह आदि औषधियाँ प्रयुक्त होती हैं। अर्क पुष्प केशर को मक्खन में मिलाकर देने से भी बड़ा लाभ होता है।
Asthma millari आक्षेपिक स्वरघ्न रोग.
Astragalus पदास्थि.
Astriction कोष्ठ बद्धता, रक्तस्राव निरोध.
Astringents सङ्कोचक औषध.
Asylum lunatic पागलखाना.
Asymmetrical असममात्रिक.
Asynergia बुद्धि वैकल्य.
Asynesia मनोभ्रंश.
Atavism पूर्व पुरुषों से विरासत में मिली हुई प्रवृत्तियां.
Ataxic Fever विषम ज्वर.
Ataxy शारीरिक-क्रिया-वैषम्य.
Atelectasis जन्म के समय फेफड़ों का अपूर्ण प्रसरण.
Atheroma एक प्रकार का फोड़ा विशेष; मेदमय अर्बुद.
Athletes heart अत्यधिक व्यायाम के द्वारा उत्पन्न हुई हृदय की निर्बलता.
Athymia पागलपन जिसमें मस्तिष्क शक्ति का पूर्ण अभाव पाया जाय; बच्चों के गले में होने वाली एक द्विकोण ग्रन्थि का अभाव.
Atocia वंध्यत्व; बाँझपन.
Atom परमाणु.
Atony पेशी दुर्बलता.
Atrichia गंजापन.
Atrophy क्षीणता, सर्वाङ्गीन दुर्बलता.
Attendant परिचारक.
Attenuation क्रम; पतला या हलका किये जाने की क्रिया
Attraction आकर्षण शक्ति.
Atypic अनिश्चित, अनिरूपित.
Audition श्रवण शक्ति, श्रवण.
Auditory श्रवण शक्ति सम्बन्धी; कर्ण सम्बन्धी.

Aura Epileptica. मृगी का दौरा होने से पूर्व मालूम पड़ने वाली ठंडी अनुभूति.
Aurantium मीठी नारंगी.
Auricle हृदय का ग्राहक कोष्ट.
Auricle of the Ear बाह्य कर्ण.
Auricular हृत्कोष्ट सम्बन्धी.
Auriform कर्णाकार, कर्णाकृति.
Aurigo पाँडु रोग.
Auris कर्ण.
Aurist कर्ण चिकित्सक.
Aurium Sordes कर्ण मैल.
Aurium Tinnitus कर्ण नाद.
Aarometer श्रवण शक्ति नापने का यन्त्र.
Aurum स्वर्ण, सोना.
Auscultation ध्वनि श्रवण, श्रवण नलिका (Stethoscope) द्वारा फेंफड़े आदि की ध्वनि सुनकर उनके भीतर की स्थिति का ज्ञान करना.
Automatic स्वयं चालित.
Autopsy मृत-देह परीक्षा.
Avis पक्षी.
Avulsion विदारण.
Axilla कक्ष; कांख; बग़ल
Axillary कक्षस्थ, काक्षिक.
Axis अक्षरेखा.
Axis Cylinder स्नायविक तन्तु का भीतरी भाग.
Azadirachta Indica नीम का पेड़; निम्ब.
Azoic निर्जीव, अजीव.
Azote नाइट्रोजन का पुराना नाम.
Azygous अयुग्म, अयुगल.

---

# B

Bacillar, Bacillary रोगाणु सम्बन्धी; रोगोत्पादक; सूक्ष्म जन्तु सम्बन्धी.
Bacillemia स्थिति विशेप जिसमें रक्त में रोगाणु हो जाते हैं.
Bacillicidal रोगाणु विनाशक.
Bacillicide रोगाणु विनाशक औषधि.
Bacilliculture रोगाणु संवर्द्धन.
Bacilliform रोगाणु सदृश; रोगाणु के आकार का.
Bacilliparous रोगाणु उत्पादक.
Bacillogenous रोगाणु से उत्पन्न.
Bacillol जंतुघ्न, द्रव्य विशेष.
Bacillophobia रोगाणुओं का विकृत भय.
Bacillosis रोगाणुओं की स्पर्श संक्रामकता.
Bacilluria मूत्र में रोगाणुओं की उपस्थिति.
Bacillus रोगाणु; सूक्ष्म जन्तु.
Bacteria जीवाणु, कीटाणु. ( यह Bacterium का अनेक वचन है ) हिन्दी में Bacteria के लिये प्रचलित शब्द जीवाणु व कीटाणु है। कुछ जीवाणु रोगोत्पादक होते हैं। मलेरिया (तिजारी, चौथिया ज्वर), काला आज़ार, फिरंग रोग, क्षयरोग, इन्फ्लुएँज़ा, सोज़ाक, प्लेग, हैज़ा इत्यादि रोग जीवाणु से होते हैं।

जीवाणु एक प्रकार से सर्व व्यापक हैं। जहाँ कहीं जीवित चीजें रह सकती हैं, वहाँ वे भी मौजूद हैं। मिट्टी में, भोजन की वस्तुओं में, दूध में, मुँह में, बालों पर, त्वचा में, आँतों में, आँखों में, कानों में, जल में, वायु में, सभी जगह मौजूद हैं। हाँ, कहीं कम हैं, कहीं ज्यादा; कहीं एक प्रकार के हैं, कहीं दूसरे प्रकार के; कहीं हानिकारक हैं, कहीं लाभदायक।

कुछ जीवाणु मनुष्य तथा अन्य जीवधारियों के लिये अत्यन्त उपयोगी होते हैं। इन उपयोगी जीवाणुओं द्वारा निम्नलिखित कार्य होते हैं:—

१. दूध से दही और फिर दही से मक्खन तथा घृत तैयार होना। पनीर बनना। २. गन्ने के रस से सिरका और जौ, महुवा, अंगूर इत्यादि चीज़ों के सड़ाव से मद्यसार का तैयार होना। ३. ख़मीर से

डबल रोटी और जलेबी जैसी मिठाई का बनना। ४. मैले और विष्ठा का सड़ना और सड़ाव से खेत के लिये खाद का तैयार होना। ५. मृत शरीरों का सड़ना और पदार्थों का अलग-अलग होकर फिर पृथ्वी में मिल जाना। ६. मृत जानवरों की खाल से काम के योग्य चमड़ा बनाया जाना। ७. सन बनाया जाना। ८. बढ़ने के लिये पौधों के वास्ते वायु से नत्रजन ( नाइट्रोजन ) को ग्रहण करना।

उक्त क्रियाएँ किसी न किसी प्रकार के जीवाणुओं ही द्वारा होती हैं। यदि सब जीवाणु नष्ट कर दिये जायँ, तो अन्य जीवों का जीवित रहना भी असम्भव हो जाय। प्राणियों को भोजन अंततः वनस्पति-वर्ग से प्राप्त होता है। पौधों के लिये खाद जीवाणुओं द्वारा बनता है। न जीवाणु होंगे, न खाद बनेगा। बिना खाद के पौदे नहीं उगेंगे, और न बिना पौधों के प्राणी ही जीवित रहेंगे।

जीवाणुओं की सूक्ष्मता का अनुमान करना साधारण मनुष्यों के लिये एक कठिन काम है। जीवाणुओं का सामान्य परिमाण १/२५००० इञ्च होता है। यदि २५,००० जीवाणु एक लाइन में पास पास रक्खें जायँ, तो वे एक इञ्च लम्बा स्थान घेर लेंगे।

इसी प्रकार इनका वज़न भी आश्चर्यकारक रूप से सूक्ष्म होता है। जीवाणुओं का सामान्य भार १/१०० ०००,०,००००,००,००० माशा होता है अर्थात् एक पद्म जीवाणुओं का भार लगभग एक माशा होता है। ये जीवाणु इतने सूक्ष्म होने पर भी इकट्ठे होकर कितने बड़े-बड़े काम कर सकते हैं। मनुष्य जीवाणुओं को अपनी फूँक से उड़ाकर दूर फेंक सकता है; परन्तु मौका पाकर ये ही तुच्छ, अदृश्य जीवाणु उसकी मृत्यु का कारण होते हैं। हैजा, प्लेग, क्षयरोग, इन्फ्लुएँज़ा आदि रोगों के जीवाणु हर साल करोड़ों मनुष्यों को मार डालते हैं। कुष्ठ, चेचक, फिरंग आदि रोगों के जीवाणुओं ने सहस्रों मनुष्यों को अन्धा, काना, लंगड़ा और लूला कर दिया है। 'जितना छोटा उतना ही खोटा'—यह कहावत जीवाणुओं पर खूब घटती है।

भयानक रोग,—विशेष कर छूत के रोग, सभी जीवाणु द्वारा उत्पन्न होते हैं। कुछ जीवाणु इतने सूक्ष्म होते हैं कि अभी तक उनको देखने योग्य अणुवीक्षण-यंत्र नहीं बने। निम्नलिखित रोग जीवाणुओं द्वारा उत्पन्न होते हैं—टायफॉइड, टायफस, चेचक, खसरा, मोतिया, शीतला, लाल ज्वर, डेंगु, काली ( कुकर ) खाँसी, इन्फ्लुएँज़ा, हड्डी तोड़ बुखार, मस्तिष्कावरण प्रदाह, न्युमोनिया, डिफथेरिया, सुर्खवाद, जहरबाद, प्रसूत रोग, बाईरोग, हैज़ा, पीलाज्वर तथा प्लेग, पेचिश ( आमातिसार ), माल्टा-ज्वर, एंथ्रेक्स, जलसंत्रास ( हड़क-बाई ), हनुस्तंभ, ग्लेंडर्स ( अश्व रोग ), फिरंग-रोग, मलेरिया-ज्वर, कालाआज़ार, अतिनिद्रा-रोग, हेर-फेर का ज्वर, चूहे, बिल्ली और गिलहरी के काटने से उत्पन्न होने वाले ज्वर, कुष्ठ-रोग ( कोढ़ ), सोजाक, क्षय-रोग, भाँति-भाँति के प्रदाह, जुकाम, (प्रतिश्याय), आँख दुखना, गरदन तोड़ बुखार, इत्यादि.

Bacteremia ( Same as Bacterimia )

Bactericide जीवाणु नाशक पदार्थ.

Bacteriemia रक्त में जीवाणुओं की उत्पत्ति.

Bacteriocidin रक्त में जीवाणु विनाशक द्रव्य की उपस्थिति

Bacteriodiagnosis जीवाणु परीक्षा द्वारा रोगनिदान.

Bacteriogenic जीवाणु से उत्पन्न.

Bacterioid जीवाणु सदृश.

Bacteriologist जीवाणु विद्या विशारद.

Bacteriology जीवाणु विद्या; जीवाणु विज्ञान, वह विज्ञान जिसमें जीवाणुओं की उत्पत्ति, स्थिति और संवर्द्धन आदि का विचार किया गया हो.

Bacteriolysis जीवाणु नाश

Bacteriopathology व्याधिविज्ञान से सम्बन्धित जीवाणु शास्त्र.

Bacteriophage जीवाणुनाशक जन्तु। यह अति सूक्ष्म होता है। यहाँ तक कि यह सूक्ष्म दर्शक यन्त्र से भी ठीक नहीं दिखलाई पड़ता।

Bacteriophobia जीवाणु का विकृत भय

Bacterioscopy जीवाणु का सूक्ष्मदर्शक यन्त्र द्वारा परीक्षण या अध्ययन.

Bacteriosis जीवाणु से उत्पन्न कोई व्याधि; वह बीमारी जो जीवाणुओं से उत्पन्न होती है.

Bacteriosolvent जीवाणुओं को घुलनशील करने वाला

Bacteriotherapy जीवाणुओं द्वारा रोग चिकित्सा। यह

चिकित्सा पद्धति जिसमें जीवाणुओं को शरीर में पैवस्त कर रोगों की चिकित्सा की जाती है.

Bacteriotoxin जीवाणुनाशक विष.

Bacterium ( Bacterium एक वचन और Bacteria अनेक वचन है ) जीवाणु; सूक्ष्म जन्तु; यह एक पेशीमय होते हैं। इनके चार उपविभाग हैं: — ( १ ) गोलाकार सूक्ष्म जन्तु ( Coccacea ), ( २ ) ह्रस्व सूक्ष्म जन्तु ( Bacteriaceae ), ( ३ ) सूत के समान सूक्ष्म जन्तु, सूत्र सूक्ष्म जन्तु ( Leptotricheae ) ( ४ ) सर्पाकृति सूक्ष्म जन्तु ( Cladothricheae ). सूक्ष्म जन्तुओं के इन चार उपविभागों में प्रत्येक के फिर दो भाग हैं;—( १ ) रोगोत्पादक ( Pathogenic ) और ( २ ) अरोगोत्पादक (Non-Pathogenic)

Bacteriuria मूत्र में जीवाणुओं की उपस्थिति.

Bacterioid जीवाणु सदृश.

Baculiform यष्टि के आकार के जन्तु.

Bag of waters गर्भोदक की थैली.

Baker's Itch हाथों की खुजली.

Balance तकड़ी; तोलने का कांटा; संतुलन.

Balaneutics स्नान विज्ञान.

Balanits लिंगमणि का प्रदाह.

Balanoblennorrhea सोज़ाक से होनेवाला लिंगमणि का प्रदाह.

Balanoplasty लिंगमणि की शस्त्र क्रिया.

Balanoposthitis लिंगमणि का प्रदाह.

Balbuties बकई; हकलाना; रुक रुक कर अस्पष्ट बोलना

Baldness गंजापन; केशहीनता.

Ballottment गर्भस्थबालक को हिलाना.

Balm मरहम; मल्लम.

Balneography स्नान शास्त्र; वह ग्रन्थ जिसमें स्नान के सम्बन्ध में वैज्ञानिक वर्णन हो.

Balneology स्नान विज्ञान.

Balneotherapeutics स्नान चिकित्सा; जल चिकित्सा. वह चिकित्सा पद्धति जिसमें विविध प्रकार के स्नान या जल सिञ्चन द्वारा विभिन्न रोगों की चिकित्सा की जाती है. डॉक्टर लुईकूने इस प्रकार की चिकित्सा में अग्रगण्य माने जाते थे. उनके और उनकी जल चिकित्सा के विषय में Hydropathy शब्द देखिये.

Balneotherapy स्नान चिकित्सा; जल चिकित्सा.

Balneum स्नान.

Balneum arenea रेतस्नान.

Balneum luteum मिट्टी-स्नान.

Bandage पट्टा; पट्टी.

Baptisia एक प्रकार की जंगली नील जो उत्तरीय अमेरिका में होती है.

Baptothecorrhea स्त्रीजाति को होने वाला सोज़ाक.

Barbadoes leg श्लीपद; वह बीमारी जिसमें मनुष्य के पैर हाथी की तरह मोटे हो जाते हैं.फील पांव.

Barometer वायुमान यन्त्र; वायुभारमापक यन्त्र.

Barrenness वंध्यत्त्व; वंध्यता; वांझपन; औरतों की वह विकृति जिसके कारण उनके गर्भ नहीं रहने पाता.

Barrel-bellied लंबोदर; बड़ी तोंदवाला.

Base मूल; तली.

Basil तुलसी; तुलसीवृक्ष। लगभग प्रत्येक हिन्दूगृह में एक तुलसी का गमला होता है जिसकी स्त्रियां पूजा करती हैं। हिन्दूशास्त्रों में तुलसी वृक्षका बड़ा महात्म्य है। धार्मिक दृष्टि से इसका महत्व कुछ भी हो परन्तु यह देखा गया है कि स्वास्थ्य की दृष्टि से तुलसी के पौधेका बडा भारी महत्व है। यदि घरकी वायु दूषित हो जाय तो सबसे पहले उसका प्रभाव तुलसी वृक्ष पर पडता है और उसकी अवस्था मुरझाई हुई सी हो जाती है। अतः तुलसी वृक्ष का मुरझाना इस बात का सूचक समझना चाहिये कि घर की वायु दूषित हो गई है। काली मिर्च के साथ तुलसी के पत्तों का प्रतिदिन सेवन करना अत्यन्त रोगाणु नाशक माना गया है। आयुर्वेदमें तुलसी की पत्तियों के अनेक प्रयोग हैं।

Basilicon मलम, लेपराज.

Basophobia चलने या सीधे खड़े रहने की अक्षमता.

Bath स्नान; यह कई तरह का होता है.

Acid Bath अम्ल स्नान; जिस जल में यह स्नान किया जाता है उसमें नाइट्रिक एसिड और हाईड्रोक्लोरिक एसिड मिले हुए रहते हैं.

Air bath वायुस्नान; इसमें पानी का कम उपयोग

किया जाता है। शरीर को शुद्ध और निर्मल हवा में खुला रख कर हवा खिलाई जाती है.

Alkaline bath क्षार स्नान; वह स्नान जिसमें पोटेशियम और सॉडियम कार्बोनेट का उपयोग किया जाता है। यह स्नान अकसर चर्म रोग में करवाया जाता है.

Bog bath मिट्टी का स्नान.

Brand bath ठंडा स्नान जो मोती ज्वर ( Typhoid ) के निवारण के लिये करवाया जाता है.

Brine bath लवण-जल स्नान; इसमें रोगी के शरीर पर ऐसे कपड़े से घर्षण किया जाता है जो नमक के सॉल्यूशन में भिगोया गया हो.

Cabinet bath केबिनट स्नान; यह वह स्नान है जिसमें मनुष्य का शरीर केबिनेट ( पेटी विशेष ) में बन्द कर उष्ण वायु, वाष्प या बिजली से उसे स्नान करवाया जाता है.

Foot bath पाद स्नान; इसमें सिर्फ पैरों ही को खास क्रिया द्वारा स्नान करवाया जाता है.

Graduated bath क्रमबद्ध स्नान; यह वह स्नान है जिसमें तापमान क्रमशः घटाया जाता है.

Hip bath कटिस्नान ( इस सम्बन्ध में अधिक जानकारी Hydropathy शब्द के नीचे देखो )

Mercurial bath पारदस्नान; यह स्नान पारद के भाफ में दिया जाता है। गर्मी के बीमार के लिये यह स्नान बड़ा लाभदायक है.

Mud bath मिट्टी स्नान—इसमें रोगी को गीली मुलायम मिट्टी में स्नान करवाया जाता है। यह गठिया रोग के लिये लाभकारक है.

Russian bath रशियन स्नान; यह एक प्रकार का वाष्प स्नान है।

Sand bath रेत स्नान.

Temperate bath समशीतोष्ण स्नान;

Tepid bath कोष्ण स्नान; गुनगुने पानी से स्नान.

Turkish bath तुर्की स्नान विधि ( दिल्ली, बम्बई आदि शहरों में इस स्नान को करवाने के लिये कई स्नानागार खुले हुए हैं, जहां फीस लेकर विधिवत स्नान करवाया जाता है. )

Sitz bath ( Hydropathy शब्द देखो. )

Sun Bath सूर्य स्नान; सूर्य की किरणों से स्नान करने की पद्धति विशेष। आजकल युरोप अमेरिका आदि देशों में इसके बड़े गुण गाये जा रहे हैं। इस विषय पर अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों की रचना भी हुई है.

Battery, electrical—विद्युत् घटमाला; विद्युत्माला.

Bearing down प्रसव वेदना की दूसरी अवस्था.

Bed-Sores शय्याक्षत; बिस्तरे के जखम; लंबी बीमारी में जब रोगी को बहुत लंबे अर्से तक बिछौने पर पड़े रहना पड़ता है तब कई बार उसके शरीर पर ज़खम हो जाते हैं, उन्हें Bed Sores कहते हैं.

Bed Wetting बिस्तरे पर पेशाब करना.

Beet-root चुकन्दर; शलजम के प्रकार की एक वनस्पति जिस से चीनी बनती है.

Belching डकार लेना.

Belly पेट; कुक्षी; उदर.

Bellyful पेट भर.

Belt पट्टा; पेटी; कमरपेटी

Benzoine लोबान.

Berberis Vulgaris झाड़बेर.

Bergamot चकोतरा.

Bertillonage अपराधियों का लिखित विवरण.

Besiclometer कपाल मापक यन्त्र; चश्मे की फ्रेम बैठाने के लिये जिस यन्त्र से कपाल नापा जाता है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Beri beri यह रोग प्रायः पूर्वी देशों में पाया जाता है। पश्चिमी देशों में भी कभी कभी इसका असर होते देखा गया है। कुछ वर्ष हुए डबलिन नगर के पागलखाने में यह रोग फैला था। किन्तु पूर्वीय देशों में, विशेष कर जहाँ पॉलिश किये हुये चावलों का प्रयोग किया जाता है, यह रोग भयंकर रूप से फैला करता है। मलाया, पूर्वी आर्चिपेलेगो, चीन, जापान, फिलिपाइन, भारतवर्ष इत्यादि में यह रोग बहुत फैलता रहता है। बंगाल में इस रोग का बाहुल्य है। चीनी लोग इस रोग से बहुत ग्रस्त होते हैं। जापान के सेना विभाग

में इस रोग के प्राबल्य से बहुत क्षति हुई। कुछ ही वर्ष हुये कलकत्ते और उसके समीपवर्त्ती स्थानों में यह बीमारी फैल चुकी है।

इस रोग के कारणों के सम्बन्ध में बहुत से मत समय समय पर प्रस्तुत किये गये हैं। किन्तु उसका ठीक ठीक अन्वेषण हुए बहुत वर्ष व्यतीत नहीं हुए। जापान के सेना विभाग में जिस समय यह रोग भयङ्कर रूप से फैला था उस समय वहां के विद्वानों ने बड़े परिश्रम के साथ रोग के कारण को जानने के लिये प्रयत्न किये थे। अन्य रोगाक्रान्त देशों में भी इसी प्रकार के प्रयत्न किये गये। इन अन्वेषणों से यह मालूम हुआ कि रोग का भोजन के साथ सम्बन्ध है। भोजन में भी किसी ऐसे भाग की कमी से, जो स्वास्थ्य को उत्तम बनाये रखने के लिये आवश्यक है, यह रोग उत्पन्न होता है। इस सम्बन्ध में भी दो मत थे। एक मत था कि भोजन की कमी अथवा भोजन के किसी विशिष्ट अवयव के कम होने से यह रोग उत्पन्न होता है। दूसरे मत के अनुसार भोजन की मात्रा तथा उसके विशिष्ट अवयवों की कमी रोग उत्पन्न नहीं करती। किन्तु विशिष्ट अवयवों के अतिरिक्त भोजन में कोई ऐसी वस्तु होती है जिसकी अनुपस्थिति से शरीर की पोषण ग्रहण करने की शक्ति नष्ट हो जाती है। इस वस्तु को विटेमिन 'बी' कहते हैं। चांवल में यह वस्तु बाहरी स्तर और भ्रूण में रहती है जो मिलों में पॉलिश करते समय चांवल के दाने से पृथक हो जाती है।

Bestiality पशुओं के साथ सम्भोग सम्बन्ध.
Bi 'दो' संख्या वाचक।
Bi. बिस्मथ नामक धातु का संकेत चिन्ह.
Biarticular दो जोड़ों से सम्बन्ध रखने वाला.
Bicaspular द्विकोष धारी.
Bicephalus द्विमस्तक; जिसके दो सिर हों; दो सिर वाला.
Biceps द्विमुण्ड; द्विमूल पेशी.
Bicipital द्विमुण्ड सम्बन्धी; द्विमूल सम्बन्धी.
Biconcave उभयांतर्गोल.
Bicuspid द्विस्कन्ध.
Biennial द्विवर्षजीवी; दो वर्ष जीनेवाला; द्विवर्षी.

4

Biferous द्विफला; साल में दो बार फल देने वाला.
Biped द्विपदी; द्विपद विशिष्ट जीव; दो पैर वाला.
Bifurcation द्विशाखाकरण;
Bigaster द्विकोष; दो पेटवाला.
Bilateral द्विपार्श्व; दो बाजुवाला.
Bile पित्त, सफरा.
Biliary पैत्तिक, पित्त सम्बन्धी.
Biliary Colic पित्तजनिक उदरशूल.
Biliary Duct पित्त वाहक नाली.
Bilin पित्त में रहने वाला एक प्रकार का कुछ २ मीठा और कड़वा पदार्थ.
Bilious पित्त प्रकोपी; पित्त प्रधान; पित्त ग्रस्त; पित्त क्षोभी; पित्त क्षुब्ध; पित्तकर; पैत्तिक; पित्त सम्बन्धी; तामसी; उग्रप्रकृति का; गरम मिजाज का,
Bilious Headache पित्तजन्य मस्तक वेदना; पित्त प्रकोप से होने वाला सिर दर्द.
Bilious Temperament पित्त प्रकृति.
Bilobed, Bilobate } द्विखण्डित.
Bilocular दोसेल्वाला; द्विगर्भ.
Bimana द्विहस्त; वह प्राणी जिसके दो हाथ हों.
Bimensal, Bimestrial } द्वैमासिक.
Binder पट्टी, कमर बन्द.
Biology जीवन विज्ञान; जीवशास्त्र;
Biologist जीवशास्त्रवेत्ता; जीवशास्त्र विशारद;
Biparous द्वि प्रसू; यमल प्रसू.
Bitter कटु; तिक्त; कडुवा.
Bladder मूत्राशय; मसाना.
Bleached शुक्लीकृत; सफेद किया हुवा; क्लोरीन गैस के द्वारा रंगहीन किया हुआ.
Bleeding खून बहना; फस्द लगाना; रक्तस्राव,
Blennadenitis श्लैष्मिक कोशों का प्रदाह.
Blennadytria श्वेत प्रदर.
Blennogenic, Blennogenous } श्लेष्मउत्पादक

Blennophthalmia आंख के शुक्र मंडल का प्रदाह और जल स्राव

Blennorrahgia, Blennorrhea — सोजाक, मूत्र कृच्छ

Blennosis श्लैष्मिक झिल्ली की व्याधि

Blennothorax फुफ्फुस में श्लेष्म का पैदा होना।

Blennuria मूत्र में श्लेष्म का पाया जाना, पेशाब में बलग़म का रहना

Blepharopthalmia, Blepharitis — पलकों का सोजन

Blepharadenitis मिबोनियन ग्रंथि का प्रदाह

Blepharon पलक, अक्षिपुट

Blepharoncus पलकों का सोजन, पलकों का फोड़ा

Blepharopyorrhea आंखों की पलकों से पीव का बहना

Blepharorrhaphy पलकों के बीच के छिद्र का जोड़ दिया जाना।

Blepharospasmus आंख के पलकों का आक्षेप

Blind Piles अन्धार्श, अन्धी बवासीर, अन्धे मस्से,

Blood रक्त, रुधिर, शोणित, लोहू, रक्त के द्वारा हमारे सारे शरीर का पोषण होता है। मानव शरीर की आरोग्यता शुद्ध रक्त के ऊपर बहुत कुछ निर्भर है। शरीर में जितना वजन होता है उसका १/२० अंश के लगभग रक्त रहता है। जिस मनुष्य के शरीर में १॥ मन वजन होगा उसके शरीर में लगभग ३ सेर रक्त रहेगा।

रक्त कण दो प्रकार के होते हैं (१) लाल रक्त कण (रक्ताणु) (२) श्वेत रक्त कण (श्वेताणु) लाल रक्त कणों की संख्या श्वेत रक्त कणों से बहुत अधिक होती है। उनका आकार गोल होता है। प्रत्येक कण की मोटाई १/१२००० इंच और चौड़ाई अथवा लम्बाई १/३२०० इंच होती है। इन्हीं कणों के कारण रक्त का रंग लाल होता है। एक घन सहस्रांश मीटर रक्त में इनकी संख्या पुरुषों में पचास लाख और स्त्रियों में पैंतालीस लाख के लगभग होती है। एक घन सहस्रांश मीटर १/१६३८० घन इंच के बराबर होता है। इस हिसाब से एक घन इंच रक्त में ८१९००,०००,००० लाल कण होते हैं। जिस मनुष्य का भार १½ मन है, उसके रक्त में १½ पद्म के लगभग लाल कण होंगे। एक लाल कण का भार १/१००००००००००० माशा होता है। लाल कण का क्षेत्रफल. ०००००००२ वर्ग इंच और घन फल .०००००००००००४४ इंच होता है। बिना अणुवीक्षण यन्त्र के ये देखे नहीं जा सकते। लाल कणों में एक रंग होता है जिसे हेमोग्लोबिन (कणरञ्जक) कहते हैं। ये एक प्रकार की प्रोटीन है। इसमें ऑक्सिजन, कार्बन, गन्धक, नाइट्रोजन, के अतिरिक्त लोहाभी है।

श्वेतकण का रंग जल के सदृश होता है। ये कण लाल कणों से कुछ बड़े होते हैं। ५०० या ६०० लाल कणोंके पीछे एक श्वेतकण होता है। काला आजार ज्वर में इस रोग के जन्तु इन कणों पर आक्रमण करते हैं, इससे इनकी संख्या घट जाती है। कुछ रोगों में (फुफ्फुस प्रदाह) इनकी संख्या बढ़ जाती है। श्वेत-कण की लम्बाई १/२५०० इंच के लगभग होती है।

Blood Pressure, High—आजकल यह रोग बहुत प्रचलित हो गया है। पढ़े लिखे लोगों को बहुधा इसका शिकार होते हुये देखते हैं। आम तौर से यह रोग खूब खाने पीने और मौज करने वालों को होता है। कभी कभी कम खाने वाले और सात्विक भोजन करने वालों को (जैसे महात्मा गांधी) भी दिक करता है। इसमें रक्त का दबाव बढ़ जाता है। जैसे रबड़ के गुब्बारे में यदि आप हवा फूंकते जावें तो वह फट जाता है। इसी प्रकार जब रक्त वाहिनियों (धमनियों) की दीवारों पर रक्त का भार बहुत अधिक हो जाता है तो उनमें से जो सूक्ष्म और कोमल हैं (जैसे मस्तिष्क और चक्षु की) उनके फट जाने का डर रहता है। इन सूक्ष्म रक्त वाहिनियों के फटने से और उस स्थान में रक्त बहने से वह भाग बेकार हो जाता है। अर्धांग (पक्षाघात) हो जाता है। अधिक क्या लक्षण होंगे, यह मस्तिष्क के उस भाग के कार्य पर निर्भर है जहां की रक्त-वाहिनियाँ फटी हैं। पक्षाघात तो अक्सर हो ही जाता है। कभी कभी बोलना भी बन्द हो जाता है। व्यक्ति जो भाषा या भाषाएं जानता है वह उन सबों को भूल जाता है। मालूम होता है कि उसने उनको कभी सीखा ही नहीं। अपने बच्चों को पहचान नहीं सकता, उनके नाम भूल जाता है, इत्यादि। आंख

पर असर पड़ता है तो अन्धा हो जाता है हालां कि बाहर से आंख ज्यों की त्यों दिखाई देती है। रक्तभार का कुछ अन्दाज़ा नब्ज़ देखने से होजाता है। परन्तु ठीक अन्दाज़ा 'रक्तभार मापक यन्त्र' (Sphygmomanometer) द्वारा ही हो सकताहै। हकीम और वैद्य अपने आपको नब्ज़ परीक्षा में कितना ही निपुण समझें परन्तु हमने उनको बार २ धोखा खाते देखा है। इस यन्त्र के बिना ठीक अन्दाज़ा नहीं हो सकता है। आम तौर से अधिक रक्तभार का बुरा परिणाम मध्य आयु वालों या वृद्धों में देखा जाता है। कभी जवानों पर (२५–३५ वर्ष) भी उसका असर पड़ता है।

रक्तभार आयु के साथ बढ़ जाता है। जवानी के आरम्भ में (२०–३० वर्ष) रक्तभार १२०–१३० मिलीमीटर (पारा) होता है; ४० से ५० वर्ष के बीच में १३५–१४५ तक होना चाहिये; ५० वर्ष के बाद १४५–१५५ के लगभग। कुछ ही आयु हो १७० से अधिक होना बुरा है।

रक्तभार बढ़ कर ३२० तक हो सकता है; २०० से अधिक में जान जोखों में रहती है। कभी कभी १९० में ही पक्षाघात हो जाता है।

सिर भारी रहना; सिर में—विशेष कर पिछले भाग में—दर्द होना; सिर में धमक; कानों में भनभनाहट; आंखों के सामने चिनगारियां दिखाई देना; चक्कर आना, नींद न आना; दिल धड़कना और घबराहट का पैदा होना इत्यादि इस रोग के लक्षण हैं।

रक्तभार के कारण बहुत से हो सकते हैं। कभी कभी जांच पड़ताल से भी उसका कोई कारण मालूम नहीं होता। अपने चिकित्सक से शरीर की जांच कराना चाहिये। सम्भव है गुर्दे का रोग हो, यकृत बिगड़ा हो, हृदय और रक्त वाहिनियों का रोग हो। आतशक भी इसका एक कारण है। इनके अतिरिक्त रंज, फिक्र, क्रोध से भी रक्तभार बढ़ जाता है। पेट के मैले रहने से भी कई प्रकार के विष शरीर में पहुंचते हैं जिनसे रक्तभार बढ़ जाता है.

रक्तभार की चिकित्सा के सम्बन्ध में प्राकृतिक उपायों का अवलम्बन करना अधिक लाभदायक है। पहले तो इस बात की जांच करना चाहिये कि रोग किस कारण से हुआ; फिर उसे दूर करने का प्रयत्न करना चाहिये। मांस भोजन रक्तभार को बढ़ाता है इसलिये रोगी को इसका त्याग करना चाहिये। मांस के शोर्वे इसके लिये अत्यन्त हानिकारक हैं। रक्तभार वाले रोगी को अधिक दूध और अधिक पानी भी न पीना चाहिये क्योंकि इससे रक्त के तरल भाग के बढ़ने की बहुत सम्भावना रहती है। कुछ लोग मांस और अन्य भोजन छुड़ा कर रोगी को दुग्धाहारी बना देते हैं, इससे भी रक्तभार नहीं घटता। इस रोग में नमक भी हानि पहुंचाता है इसलिये कुछ समय के लिये उसका भी त्याग करना चाहिये।

मन की अवस्था का भी इस रोग पर काफी प्रभाव पड़ता है। इसलिये चिन्ता, फिक्र और शोक को सर्वथा त्यागना चाहिये। हमेशा आनन्द के समुद्र में लहराते रहना चाहिये। कभी क्रोध न करना चाहिये। आनन्दमय और शान्तिमय जीवन रक्तभार के लिये अमृत के समान है। ढीले हाथ पैर छोड़ कर शय्या पर लेटना भी इसके लिये बड़ा लाभ कारक है। उपवास भी इसके लिये बहुत हितप्रद सिद्ध हुआ है। औषधियों के सम्बन्ध में यह बात ध्यान में रखना चाहिये कि इस रोग के लिये वे औषधियां अधिक हितकर हैं जिनसे यकृत ठीक हो और पतला पाखाना आवे। इससे शरीर से मल भी निकलता है और पानी भी। (Calomel) कैलोमल और जुल्लाबवाले नमक जैसे मेगनेसिया सल्फेट (Magnesia sulphate) अत्यन्त उपयोगी हैं.

होमियोपैथी चिकित्सा पद्धति में इस रोग के लिये एकोनाइट, बेलेडोना, जेलसेमियम और ग्लोनियम आदि औषधियां लक्षणानुसार दी जाती हैं।

हृदय रोग, उपवृक्क, पिटुइटरी और चुल्लिका ग्रन्थियों के रसों की कमी; रक्तवाहिनी नाड़ियों के रोग; अन्य रोग जैसे इन्फ्लुऐन्ज़ा, टायफॉइड् न्युमोनिया, तपेदिक, पेचिश, दस्त, हैज़ा, कैन्सर, मस्तिष्क रोग आदि व्याधियां इसका कारण हैं।

Blood Vessel रक्त वाहिनी; रक्तनलियां दो प्रकारकी होतीहैं। एक वे जो हृदय से रक्त को लेकर और अंगों में पहुँचाती हैं, दूसरी वे जो सब अंगों से रक्तको इकट्ठा कर उसे हृदयमें लौटा लेजाती हैं। पहले प्रकार

की नलियों को धमनिया कहते हैं, दूसरे प्रकारकी नलियाँ को शिराएं। केवल एक धमनी (फुफ्फुसिया धमनी) को छोडकर शरीर में जितनी धमनिया हैं, उन सबमें शुद्ध रक्त रहता है। इसी प्रकार केवल फुफ्फुसिया शिराओं (जो चार हैं) को छोडकर जितनी शिराएं हैं उन सबमें अशुद्ध रक्त रहता हैं। मतलब यह है कि प्राय सब धमनिया शुद्ध रक्त वाहिनी और प्राय सब शिराएं अशुद्ध रक्तवाहिनी हैं

Blood-Circulation रक्ताभिसरण, शरीरमें होने वाली रक्तकी गति विधि को रक्ताभिसरण कहते हैं

Blood corpuscle रक्तकण, खूनमें जो लाल रगके जर्रे या कण दिखलाई देते हैं उन्हें रक्तकण कहते हैं

Blood letting वैद्यकीय आवश्यकता के कारण शरीर से कृत्रिम उपाय द्वारा जो खून निकाला जाता है उसे अंग्रेजी में Blood letting कहते हैं। बोल चाल की हिन्दीमें इसे "फस्द लगाना" कहते हैं। बगला कोपकारने इसके लिये रक्तमोक्षण" शब्द का उपयोग किया है।

Bloody Flux रक्तामाशय, रक्तातिसार, खूनी पेचीश, इस बीमारीमें दस्त में खून गिरता है और यह खूनी पेचीश (Dysentery) का दूसरा नाम है

Blue Disease नील पाण्डु नील रोग, यह बीमारी जिसमें शरीर का रग नाश पड जाता है

Body शरीर, देह, अग, काय, तन, पिंड

Body Wall शरीर का ढाचा

Material or external body बाह्यशरीर, भौतिकशरीर, स्थूलदेह

Ethereal body लिंगदेह, लिंगशरीर

Celestial body दिव्यदेह

Bodily शरीर सम्बन्धी देहसम्बन्धी

Bodily deformity अगवैकल्य, कुरूपता, व्यग

Bodily ease and comfort शरीर सुख

Bodily strength शरीरबल, अङ्गबल, जिस्मानी कुव्वत

Bodily suffering शरीर व्यथा, कायक्लेश

Bodily health शरीरारोग्य, बदन की तन्दुरुस्ती

Boil फोडा; स्फोटक बालतोड

Boiled उबाला हुआ

Bone हड्डी, अस्थि, मनुष्य शरीर का सारा ककाल हड्डियों से बना है। सिरसे लेकर पैरतक की अगुलिया आपसमें जुडी हुई हैं। शरीर के १०० भागों में ६ भाग हड्डियों के ककाल के होते हैं। हड्डियों से शरीरमें दृढता आती है, इनसे कोमल अगों को सहारा मिलता है। प्रौढ मनुष्य के ककालमें छोटी बडी कुल २०६ हड्डिया रहती हैं

Frontal Bone ललाटास्थि

Lower Jaw अधोहन्वस्थि

Long and short bones नलकास्थि, इनमें हाथ, पैर, और अगुलियों की हड्डियाँ आती है

Flat bones कपालास्थि

Radius bone बहि प्रकोष्ठास्थि

Enamelled bones रुचकास्थि (इसमें दात आदि का समावेश होता है।

Curved bones वलयास्थि

Bone groups अस्थिजाल

Functions of bones अस्थिकार्य

Bony अस्थिमय

Boracic Acid सोहागाम्ल।

Borax सोहागा

Borborygmus आतों में गडगडाहट

Botany वनस्पतिशास्त्र

Bougie नम्य शलाका, मूत्रमार्ग आदि में यह लगाई जाती है

Bowels आंतड़ियां, आतें

Blocked up state of the Bowels आतडियों का अवरोध, मलबद्धता

Discharge of the Bowels मलोत्सर्ग, मल निसर्जन, मलोत्सर्ग, मलशुद्धि, टट्टी साफ होना, आतडियों का साफ होना।

Disorder of the Bowles आमविकार

Irregular state of the Bowels अनियमित मल शुद्धि

Mucus of the Bowel आम

Brachial बाहुसम्बन्धी, बाहु का

Brachialgia बाहुका स्नायुशूल, बाहुकी स्नायुवेदना

Brachiocephalic बाहु और मस्तक सम्बन्धी

Brachiocrural बाहु और पैरके मुतल्लिक

Brachiocyllosis बाहु का टेढापन.
Brachiofacial बाहु और मुख सम्बन्धी.
Brachiotomy शस्त्र क्रिया द्वारा बाहु छेदन.
Brachium भूजा ।
Brachydactylia अंगुलियों की अप्राकृतिक लघुता.
Brachygnathia जबाड़े की अप्राकृतिक लघुता.
Brachymetropia अदूरदृष्टि; निकटदृष्टि; दूरदर्शना-सामर्थ्य.
Bradyacusia बहरापन.
Bradycrotic नाड़ी की मन्दगति.
Bradyglossia भाषणशक्ति की मंदता.
Bradykinesia गति की अस्वाभाविक मन्दता.
Bradylexia वाचन मंदता.
Bradypepsia मन्दपाचन; मंदाग्नि.
Bradyphemia भाषण मंदता.
Bradyphrasia भाषण मंदता (मानसिक विकृति के कारण).
Bradypnea श्वासक्रिया की मंदता.
Bradyspermatism वीर्य्य का मन्द स्राव.
Bradysphygmia मंदनाडी; नाडी की अति मंदता.
Bradyuria मूत्रस्राव की मन्दता; मंदमूत्रस्राव; धीरेधीरे पेशाब होना.
Braidism वशी करण विद्या; हिप्नाटिज़्म.
Brain मस्तिष्क, मगज; मेंदू.
  Brain Centre मस्तिष्क केन्द्र.
  Brain fever मस्तिष्क ज्वर; मस्तिष्क गामी ज्वर.
  Brainless मस्तिष्क हीन; निर्बुद्धि.
  Brain sickness मूढता; मतिभ्रंश
  Softening of the Brain मेंदू का नर्म करना.
Brain-inflammation मस्तिष्क प्रदाह, मेंदू शोथ.
Branch शाखा.
Break-bone Fever हड्डीतोड़ बुखार; यह शब्द डेंगु बुखार के लिये काम आता है.
Breast स्तन, बोवा, वक्षस्थल.
Bright's Disease गुर्दे की बीमारी विशेष; मूत्रपिंड रोग जिसका सबसे प्रथम डॉक्टर रिचार्ड ब्राईट ने वर्णन किया था.
Brimstone गन्धक.
Brise-pierre पत्थरी को तोड़ने का यन्त्र.
Broken breast स्तन विद्रधि; बोवे का फोड़ा.
Bromate लवण या ब्रोमिक एसिड.
Bromatherapy भोजन चिकित्सा; अन्न चिकित्सा.
Bromatology भोजन विज्ञान. खाद्य शास्त्र.
Bromatotherapy व्याधि चिकित्सा में खाद्य द्रव्यों का उपयोग.
Bromatoxism भोजन द्वारा विषाक्त करना.
Bromopnea, Bromopnoea कठिन श्वास क्रिया; श्वासावरोध.
Bronchadenitis वायु नलियों का प्रदाह.
Bronchi वायु प्रणालियाँ; वायु नल.
Bronchia सूक्ष्म श्वास नलिका.
Bronchial वायु नली सम्बन्धी.
Bronchiarctia वायु नलियों का सङ्कोचन.
Bronchiectasis वायु नली का प्रसरण.
Bronchiocele सूक्ष्म वायु नली का प्रसरण.
Bronchiole सूक्ष्म वायु नली.
Bronchiolitis सूक्ष्म वायु नलियों का सोजन.
Bronchiospasm वायु नलियों का आक्षेप जनित संकोचन.
Bronchiostenosis वायु नलियों का संकोचन.
Bronchitic वायु नलियों का प्रदाह सम्बन्धी.
Bronchitis वायु नलियों का प्रदाह.
Bronchoblennorrhea जीर्ण वायु नली प्रदाह (इसमें बहुत गाढ़ा बलगम निकलता है).
Bronchodilatation वायु प्रणाली का प्रसरण.
Broncho-esophagoscopy वायु नली की यान्त्रिक परीक्षा.
Bronchogram फुफ्फुस का ऐक्सरे द्वारा लिया गया फोटो.
Broncholith वायु नली की पत्थरी.
Broncholithiasis वह स्थिति जिसमें वायु नली में पत्थरी पाई जावे.
Bronchomycosis कीटाणु जनित वायु नली की व्याधि.
Bronchopathy वायु नली की व्याधि.

Bronchophony वायु नली की स्वरध्वनि.
Bronchoplasty कण्ठ नाली की शस्त्र क्रिया.
Bronchoplegia वायु नली का पक्षाघात.
Bronchopneumonia फुफ्फुस और वायु नली का प्रदाह; वह बीमारी जिसमें फुफ्फुस और वायु नली पर सोजन आ जाती है.
Bronchopulmonary वायु नली और फुफ्फुस संबंधी.
Bronchorrhagia वायु नली से खून गिरना. वायु नली से रक्तस्राव होना.
Bronchoscopy वायु नली की परीक्षा.
Bronchospasm वायु नली का आक्षेप.
Bronchotome वायुनली व्यवच्छेदक यन्त्र.
Bronchotyphoid वह मोतीज्वर जिसमें वायु नली पर भी सोजन आगई हो.
Bronchotyphus वह सन्निपात ज्वर जिसमें वायु नली का भी उपद्रव हो.
Bronchorrhoea वायु नली से श्लेष्मा का अतिस्राव.
Brow ache आधाशीशी; अर्द्ध कपाल वेदना; आधे सिर का दुखना.
Bruises विदारण, रगड़.
Bruit अस्वाभाविक ध्वनि.
Brygmus दन्त घर्षण.
Bubo गांठ; ग्रन्थि; फोड़ा.
Gonorrheal bubo सुजाक में होने वाला फोड़ा; प्रमेह ग्रन्थि.
Indolent bubo उपदंश जन्य ग्रन्थि; गर्मी की बीमारी का फोड़ा.
Pestilential bubo प्लेग से सम्बन्धित फोड़ा.
Primary bubo गर्मी या सुजाक का फोड़ा; वह फोड़ा जो किसी सम्भोगजन्य बीमारी से हो.
Sympathetic bubo आघात जन्य फोड़ा.
Syphilitic bubo उपदंश जन्य फोड़ा.
Venereal bubo सम्भोग जन्य व्याधि का फोड़ा.
Bubonalgia पेड़ू की वेदना.
Bubonocele अन्त्रवृद्धि
Bucca गाल; गण्डस्थल.
Bud कली; मुकुल.
Budscale मुकुलावरण.
Bulbo-Cavernosus मूत्रनाली के नीचे की दो पेशियाँ.
Bulbous गोलाकार.
Bulimia क्षुधाधिक्य, विकृत क्षुधा.
Bulla स्फिटिका.
Buncnemia स्फीत जंघा, सूजी हुई जंघा.
Butyrum नवनीत, मक्खन.

---

# C

Ca केलशियम नामक धातु का संकेत चिन्ह
Caballine aloes घृतकुमारी;
Cacaerometer वायु-अशुद्धता मापक यन्त्र
Cacanthrax दुष्ट फोड़ा, दुष्ट पृष्ठव्रण.
Cacatory उग्र अतिसार विशिष्ट
Cacemia रक्त की विकृतावस्था, दूषित रक्त
Cacesthesia अव्यवस्थित चेतना या संज्ञा; विकृत संज्ञा
Cachectic धातुविकृति विशिष्ट
Cachexia शरीर विकार, धातुविकृति; प्रकृति की दुःस्थिति; शरीर के सप्तधातु को ठीक पोषण न मिलने तथा रक्त कणों की विकृतिसे शरीर में जो दौर्बल्य और तेजहीनता आजाती है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होते हैं.
Lymphatic C. हॉडकिन द्वारा आविष्कृत व्याधि
Malarial C. जीर्णज्वर; पुराना मलेरिया.
Cachexia splenetica प्लीहा वृद्धि
Cachinnation ज़ोर की विकृत हंसी; अट्टहास.
Cacochymic रक्तविकार.
Cacogenic जातीय अवनति या जातिगत ह्रास
Cacogeusia बुरी रुचि; खराब स्वाद.
Cacomelia अवयव विकृति.
Cacopathy दुष्ट व्याधि; सख्त बीमारी.

Cacophonia स्वरविकृति.
Cacosmia दुर्गन्ध.
Cadaver मृतदेह, मृतशरीर लाश
Cadaverous मृतके समान, मुर्दे के मानिंद
Caesarean Operation शस्त्र क्रिया विशेष जिसमें गर्भाशय से भ्रूण को निकाला जाता है.
Caffein चाय, कहवा इत्यादि में पाया जाने वाला एक उत्तेजक रासायनिक पदार्थ.
Caffeinism, Caffeism कॉफी जनित व्याधि; कहवा के अति व्यवहार से होनेवाली बीमारी
Caffeone कॉफी जन्य हृदयोत्तेजक द्रव्य विशेष.
Cainophobia नवीनातङ्क; नवीन चीज का विकृत भय.
Caisson Disease पक्षाघात विशेष; अर्द्धाङ्ग; लकवा; फालिज़.
Calcaneum गुलफास्थि.
Calcareous चूर्णमय; चूना सम्बन्धी; चूने के गुणवाला.
Calcariuria मूत्रमें चूनेके लवण की उपस्थिति
Calcemia रक्त में केलशियम की असामान्य उपस्थिति.
Calcicosis फुफ्फुस व्याधि; फेंफड़े की बीमारी विशेष (यह संगमरमर की रेत फेंफड़े में जाने से होती है)
Calcium रसायन शास्त्र का एक धातु तत्व विशेष; खटिकज (इसका अणुभार ४० है).
Calcium Acetate खटिक (केलशम) और सिरकेके तेजाव (Acetic Acid) का नमक.
Calcium Chloride खटिक और हायड्रोक्लोरिक का नमक (केल्शेयम क्लोराइड का धर्म पानी सोख लेनेका है).
Calcium Sulphate केल्शम और गंधक के तेज़ाव का लवण.
Calcification चूने की स्थिति.
Calcoid मसूड़े का फोडा.
Calcopherous चूना उत्पन्न करने वाला
Calculary मूत्राश्मरी सम्बन्धी; पत्थरी के मुतल्लिक.
Calculifragous अश्मरी के पत्थर को तोडना.
Calculosis पत्थरी या अश्मरी का होना.
Calculus पत्थरी; शरीर के किसी भाग में पाया जाने वाला पत्थर के समान जमा हुआ पदार्थ.
Biliary Calculus पित्ताश्मरी; पित्त की पत्थरी.
Bronchial calculus वायुनली की पत्थरी.
Fusible calculus मूत्राश्मरी जो फॉस्फेट ऑफ एमोनिया, केलशियम और मेग्नेशियम से बनी हो.
Intestinal Calculus अंत्राश्मरी; आंतों की पत्थरी.
Lacteal or mammary calculus स्तन की पत्थरी
Prostatic Calculus वस्तिपिंडाश्मरी; प्रोस्टेट नामक ग्रन्थि की पत्थरी.
Renal calculus गुर्दे की पत्थरी.
Serumal calculus दांत का मैल.
Vesical Calculus वस्तिगत अश्मरी; मूत्राशय या मसाने की पत्थरी.
Calf of Leg पिण्डिका; पिंडली.
Caliber प्रणाली का व्यास।
Caliver नली का व्यास.
Calices मूत्रपिंडस्रोत; गुर्दे के छिद्र.
Caligo अन्धता; दृष्टिहीनता; अन्धापन
Calli अस्थिगुल्म
Callosity चर्म काठिन्य;
Callous सख्त; कठिन.
Caloric ताप; उताप.
Calorific तापजनक; तापोत्पादक.
Calorimetry तापमान.
Calx खडी; चूना.
Camphor कर्पूर; कपूर.
Canalis, Canal नली; प्रणाली.
Canaliculus लघु प्रणाली.
Cancer विद्रधि; दुष्टफोड़ा; जहरीला फोड़ा; कर्कटरोग.

आजकल संसार भर के चिकित्सा-शास्त्र विशारदों का ध्यान इस महाभीषण व्याधि की ओर आकर्षित हो रहा है। युरोप और अमेरिका में इसके लिये बड़े बड़े वैज्ञानिक अन्वेषण हो रहे हैं। इसकी सफल चिकत्सा के आविष्कार के लिये लाखों के नहीं करोड़ों रुपयों के पुरस्कार निकल रहे हैं।

यह घातक व्याधि युरोप और अमेरिका में वहुत पाई जाती है। उन देशों में लाखों मनुष्य इस रोग से मरते हैं। यह रोग आम तौर से त्वचा और श्लैष्मिक

कला में होता है। मुँह से लेकर गुदा तक जितना पथ है उसके भीतरी पृष्ठ पर श्लैष्मिक कला रहती है। यह रोग मुँह में होता है, जिव्हा पर होता है, अन्न प्रणाली, आमाशय, क्षुद्र और बृहत् अंत्र तथा गुदा में होता है। स्वरयन्त्र तथा अन्य अंगों में भी होता है। शिश्न का रोग भारत में काफी पाया जाता है। स्त्रियों के स्तन और गर्भाशय में यह रोग बहुत होता है। जहां कहीं भी हो कुछ समय पश्चात् विद्रधि जख्म बन जाता है। उससे खून बहने लगता है। अगर बाहर हो तो जख्म शीघ्र बदबूदार हो जाता है। आस पास की लसीका ग्रन्थियां बढ़ जाती हैं और उनमें भी कैन्सर होजाता है। व्यक्ति कितना ही खाय वह पनपता नहीं। रक्तहीनता और क्षीणता इस रोग के बड़े लक्षण हैं। धीरे धीरे रोगी अत्यन्त दुःख उठा कर मरता है। अगर यह जबान में हो तो भोजन नहीं खाया जाता, अन्न प्रणाली में हो तो भोजन निगला नहीं जा सकता, आमाशय में हो तो भोजन पचना असम्भव होजाता है। इतना ही नहीं इससे कै होती हैं, वह भी सिर्फ मामूली नहीं रक्त की भी। आंतों में होता है तो बदहजमी के अतिरिक्त कब्ज और कभी पाखाना भी बंद पड़जाता है। विद्रधि के जख्म में असह्य वेदना होती है। कोई औषधि काम नहीं देती। रोग आम तौर से ४० वर्ष की आयु के बाद होता है। यह रोग जवानों का नहीं है।

### केन्सर की चिकित्सा

शुरू शुरू में कैन्सर स्थानीय रोग रहता है। अगर उस समय एक्स किरण या रेडियम की चिकित्सा की जाय तो उससे बड़ा लाभ हो सकता है। पर ज्योंही यह बला अपने जीवन की प्रारम्भिक अवस्था से कुछ ही परे पहुंची कि वह भयंकर रूप धारण कर लेती है। फिर तो वह अपने मूल स्थान से दूर दूर तक अपना अड्डा जमा लेती है। इसके बाद स्थानीय चिकित्सा (Local Treatment) बे काम होजाती है। इस लिये यह आवश्यक है कि कैन्सर की परीक्षा झट पट करवाई जावे। कुछ ही सप्ताह की देर मनुष्य के प्राण ले डालती है। फिर संसार का कोई चिकित्सक उसे अच्छा नहीं कर सकता। कहने का मतलब यह है कि थोड़ीसी बेपर्वाही इस रोग को साध्य से असाध्य में बदल देती है। हाल ही में हॉलैण्ड के डॉक्टर बेन्डेन (Dr. Bendien) ने कैन्सर के रोगी के खून की अच्छी परीक्षा निकाली है। उससे रोगी की तात्कालिक परीक्षा में बड़ी सहायता मिलने की संभावना है.

यह रोग चाहे जहाँ उठे, पर खास तौर से जबान, छाती, पेट और पाचक यन्त्रों पर यह हमला करता है एक्स किरण पर काम करने वाले उन लोगों को भी यह होजाता है, जिन्होंने उक्त किरणों से अपने शरीर को न बचाया हो.

### केन्सर के कारण

केन्सर के मूल कारणों के विषय में कई मत हैं, कुछ डॉक्टरों का मत है कि अमुक अमुक प्रकार के खाद्य (Diet) से केन्सर या विद्रधि का प्रभाव रोका जा सकता है. पर हाल तक की वैज्ञानिक अन्वेषणाओं ने इस मत की पुष्टि नहीं की। इसी प्रकार सूक्ष्म अन्वेषणाओं से यह भी पता लगा कि वंशानुगत प्रवृत्ति से इसका कोई आवश्यक सम्बन्ध नहीं। हां, चूहों पर किये जाने वाले प्रयोगों से यह बात सिद्ध हुई कि उनमें यह रोग वंशानुगत उतर जाता है, पर मनुष्यों पर इस मत की सचाई सिद्ध नहीं हुई। इसी तरह अभी तक यह बात भी वैज्ञानिक प्रयोगों से साबित नहीं हुई है कि कैन्सर स्पर्श संचारी या छूत का रोग है। इसके सम्बन्ध में जो एक बात स्पष्ट मालूम हुई है, वह यह है कि इसका सम्बन्ध Tissue Irritation से बहुत कुछ रहता है। इस लिये आंतड़ियों को साफ रखना बहुत जरूरी है। इसके सिवा जबान पर या छाती आदि पर ज्योंही कोई फोड़ा हो और केन्सर के अप्रत्यक्ष लक्षण दिखलाई पड़ने लगे कि तुरन्त किसी अनुभवी और विद्वान चिकित्सक से उसकी परीक्षा करवा लेनी चाहिये.

आज कल केन्सर की चिकित्सा प्रधानरूप से शस्त्र क्रिया, रेडियम और एक्स रे से की जाती है. लीवरपुल के सुप्रख्यात डॉक्टर प्रो० के करवेल लीड (सीसा) का खास प्रकिया द्वारा इन्जेकशन देकर भी इसकी चिकित्सा करते हैं। और भी कई डॉक्टर इस पद्धति का अनुकरण करते हैं। पर अभी तक कैन्सर की चिकित्सा में पर्य्याप्त सफलता नहीं हुई है.

Black Cancer काली विद्रधि; दुष्ट विद्रधि.
Butter's cancer बृहदंत्र (colon) पर होनेवाली विद्रधि.
Cancer cell विद्रधि कोप.
Cancer encuirasse वक्षकोटर की चमड़ी पर होनेवाली विद्रधि
Epithelial cancer वहिस्त्वक विद्रधि.
Hard cancer कठिन विद्रधि; वह विद्रधि जो तंतु जाल से वनी हो.
Soft cancer मृदुविद्रधि; वह विद्रधि जो कोपाणुओं से (cells) वनी हो.
Medullary Cancer मृदु विद्रधि.
Scirrhous Cancer कठिन विद्रधि.
Cancer Juice विद्रधिरस; दूध के समान फटे हुए केन्सर से निकलनेवाला मवाद.
Canceration विद्रधिके गुणधर्म का ग्रहण.
Cancerigenic विद्रधि उत्पादक.
Cancerism विद्रधि की ओर प्रवृति.
Cancerophobia विद्रधि आतङ्क; विद्रधिका भय.
Cancerous विद्रधि सम्बन्धी; विद्रधि की प्रकृति सम्बन्धी.
Cancerous cachexy कार्कटिक क्षय; विद्रधि जनित क्षय.
Cancercoid (१) विद्रधिसदृश; (२) अदुष्ट विद्रधि जो चमड़ी पर होती है। यह कम दुःखदायी होती है.
Cancerology विद्रधि विज्ञान; विद्रधि शास्त्र.
Cancriform विद्रधि सदृश; विद्रधि के आकार का.
Cancrumoris मुँह के छाले.
Cancella वलवर्द्धक; उत्तेजक.
Cane-Sugar गन्ने की शक्कर.
Canities वालोंकी सफेदी; श्वेतकेश.
Canker मुँह और होंठ के छाले
Cannabis भंग
Cannabism भंग का व्यसन.
Canthectomy चक्षुकोन का व्यवच्छेदन.
Canthitis चक्षुकोन का सोजन.
Canthus चक्षुकोन.
Capillarectasia केशवाहिनियों का प्रसरण.
Capillariomotor केश वाहिनियों की गतिविधि सम्बन्धी.
Capillaritis केशवाहिनियों का प्रदाह.
Capillaroscopy केशवाहिनियों का परीक्षण.
Capillary केशवाहिनी; सूक्ष्म वाहिनी; वे सूक्ष्म नाडियां जिनका काम शुद्धरक्त वाहिनी ओर अशुद्ध रक्तवाहिनी नाडियों को मिलाने का है.

हृदय के वाएं क्षेपक कोष्ठ से वृहत् धमनी नामक सबसे वड़ी धमनी निकलती है। प्रायः शरीर की सब धमनियां इसी से निकलती हैं। वड़ी धमनियों से वहुत सी छोटी छोटी धमनियां फूटा करती हैं। इनमें सवसे सूक्ष्य धमनियां विना सूक्ष्म दर्शक यन्त्र के दिखाई नहीं देती। इन अतिसूक्ष्म धमनियों में वहता हुआ रक्त इनसे भी पतली नलियों में पहुँचता है। इन नालियों की दीवारों में मांस नहीं होता। वे एक तरह से सेलों (कोपाणु) की वनी रहती हैं। इन नलियों में कुछ तो इतनी अधिक सूक्ष्म होती हैं कि उनमें केवल एक ही रक्तकण की गति सम्भव हो सकती हैं. ये अति सूक्ष्म नलियां जिनमें मांस नहीं होता केशिकाएं या केशवाहिनियां कहलाती हैं। ये हरएक अंग में जाल रूप से फैली हुई है.

Capillary Orifice कैशिक मुख.
Capillary Tube केश के समान सूक्ष्मनली.
Capillary Vessel केश तुल्य वाहिनियां.
Capillary attraction केशाकर्षण.
Capilliculture केशवर्द्धन चिकित्सा; वह चिकित्सा जो केशोंके उगने के लिये की जाती है.
Capillus वाल, केश.
Capistration लिंगाग्र चर्म की संकीर्णता
Capital अत्यन्त महत्त्वपूर्ण; इतना महत्वपूर्ण कि जिसमें जीवन मरण का सवाल उपस्थित हो; शिर सम्बन्धी.
Capsule कोप; घुलनशील पदार्थ की वनी हुई छोटी छोटी पारदर्शक डिब्रियां जिनमें भर कर औषधि खिलाई जाती है।
Capsulitis कोपप्रदाह.
Capsulotomy कोप का व्यवच्छेदन.
Carbohemia रक्तको आक्सिजन की अपूर्ण प्राप्ति.

Carbohydraturia मूत्रमें कार्बोहायड्रेट्सकी असामान्य उपस्थिति

Carboluria मूत्रमें कार्बोलिक एसिड का होना

Carbonemia रक्तमें कार्बोनिक एसिड का आधिक्य

Carbuncle अदीठ अदृश्य फाड़ा सांघातिक फोड़ा यह बिना मुँह का बड़ा ही साघातिक फोड़ा है। इसमें बड़ी ही जोश भरी सोजन रहती है। गर्दन, पीठ और चूतड़ पर यह बहुतायत से होता है। इसका सबसे उग्ररूप मुँह पर होता है। इसके अतिरिक्त यह फोड़ा पैतालीस वर्ष से ऊपर की उम्र वाले क्षीण और जर्जरित पुरुषों को होता हुआ दीख पड़ता है। जो लोग मधुमेह या किसी गुर्दे की बीमारी से पीड़ित हैं, वे तो अकसर इसके शिकार होते हैं। यह फोड़ा रक्त की अशुद्ध और विकृत स्थिति का परिणाम है। इन फोड़ों के आकार विभिन्न होते हैं। कोई कोई फोड़ा नारंगी से भी बड़ा होता है। ये बड़े कठिन, पीड़ादायक होते हैं इनके कारण शरीर में ज्वर, निर्बलता आदि कई उपद्रव खड़े हो जाते हैं।

Carbunculosis शरीर की वह विकृतावस्था जिसमें बहुत से जहरी फोड़े होजाते हैं

Carcinogenesis विद्रधि की उत्पत्ति

Carcinogenic विद्रधि जनक, विद्रधि उत्पन्न करनेवाला

Carcinoid विद्रधि सदृश

Carcinolytic विद्रधि परमाणु नाशक

Carcinoma दुष्ट फोड़ा दुष्ट विद्रधि

Cardia हृदय

Cardiagra हृदयशूल; हृदयवात

Cardialgia हृत्प्रदेश शूल

Cardiameter हृदयस्थिति दर्शक यन्त्र

Cardiamorphia हृदय विकृति

Cardianesthesia हृदय की अनुभूतिहीनता

Cardiectasis हृदय प्रसरण

Cardiectomy हृदय व्यवच्छेदन

Cardin बैल के कलेज का सत जो हृदय को ताकत पहुँचाने के लिये दिया जाता है

Cardio accellerator हृद्गतिवर्धक

Cardiocentesis हृदय व्यवच्छेदन

Cardiodynamics हृदय चालक-शक्ति विज्ञान; वह शास्त्र जो उन सब शक्तियों का विचार करता है जो हृदयकी गतिविधि में प्रधान रुपसे काम करती हैं

Cardiograph हृद्गति लेखन यन्त्र

Cardio-inhibitory हृत्क्रिया नियामक

Cardiology हृदय विज्ञान वह शास्त्र जो हृदय और उसकी सम्पूर्ण क्रियाओं का उल्लेख करता है

Cardiometer हृत्क्रिया शक्ति मापक यन्त्र

Cardiomotility हृदय की गतिविधि.

Cardionephric हृदय और मूत्राशय सम्बन्धी

Cardiopath हृदयरोगी

Cardiopathy हृदयरोग

Cardiophobia हृद्रोग का आतङ्क

Cardioplegia हृदयका पक्षाघात

Cardiopulmonary हृदय और फुप्फुस सम्बन्धी

Cardiorenal हृदय और मूत्राशय सम्बन्धी

Cardiorrhexis हृदय भग

Cardiotherpy हृदय चिकित्सा, दिल की बीमारियोंका इलाज

Cardiotomy हृदय व्यवच्छेदन

Cardiotoxic हृदय के लिये विषसदृश

Carditis हृदयशोथ, दिलकी सोजन

Carica Papya पपीता, एरण्ड ककड़ी इसमें Papain नामक एक पदार्थ होता है जो अत्यन्त पाचक गुण वाला होता है।

Caries इस शब्द का वास्तविक अर्थ Rottenness है पर आजकल इसका उपयोग हड्डी की सोजन के लिये किया जाता है। इसमें शरीर के तन्तुओं का क्षय होने लगता है। जब यह विकृति दांतों में हो जाती है तो दांतों में बड़ी कमजोरी आजाती है और उनमें एक दूसरे के बीच बहुत अन्तर आ जाता है। वे ढीले पड़ जाते हैं। आधुनिक वैज्ञानिक प्रयोगों से यह मालूम हुआ है कि दांत की यह विकृति उस खाद्य पदार्थ से दूर हो सकती है जिसमें विटमिन 'डी' का बहुत अधिक अंश हो। क्योंकि यह एक ऐसा तत्व है कि जो केलशियम और फॉस्फरस के पाचन करनेकी शक्ति को बढ़ाता है और खून की कीटाणु नाशक शक्ति की वृद्धि करता है। इससे दांतों में दृढ़ता आने लगती है और इस व्याधि

को उत्पन्न करने वाले जीवाणुओं की शक्ति बहुत कुछ कम हो जाती है.

Caries of the teeth दन्त क्षत.

Carminative शान्तिदायक; उदर के आफरे को मिटाने वाली.

Carmine, Carmin लाल वर्ण, लाल रंग.

Carnae, Columnae, हृद्-गह्वर का गोलाकार पेशीमय प्रवर्द्धन.

Carneous मांसल पेशी.

Carnia नोमेह दंड.

Carnification मांसाकार प्राप्ति; मांस के रूप में परिणत होना। इसका मतलब उस विकृत स्थिति से है जिसमें शरीर के कुछ अंग या उपांग मांस सरीखे दीखने लगते हैं.

Carniformis, Carniform माँस के आकार का, माँस के रंग रूप का.

Carnivora माँस भोजी प्राणी; माँसाहारी जीव.

Carotids गले के दायें या बायें ओर की मुख्य धमनी.

Carpal मणिबंध या कलाई सम्बन्धी.

Carpologia बिस्तर को खसोटना; यह अत्यन्त थकावट का लक्षण है।

Carpus कलाई तथा उसकी आठ हड्डियाँ.

Carrot मूली; गाजर.

Cartilage तरुणास्थि, उपास्थि; मुलायम हड्डी.
शरीर में कई स्थानों में श्वेत या पीले रंग की एक चिकनी, चमकदार और लचकदार चीज पाई जाती है जिसको कारटिलेज कहते हैं। कान और नाक की फूँग का ढाँचा इसी वस्तु का बना हुआ है। नासिका के परदे के अगले भाग में कारिटलेज होती है. स्वरयन्त्र और टेंटुआ अधिकतर कारिटिलेज के बहुत से छोटे-छोटे टुकड़ों से बने हुए हैं। लंबी अस्थियों के सिरों पर जहाँ एक अस्थि दूसरी अस्थि से मिलती है ( संधियों में ) वहां कारटिलेज की पतली तह चढी रहती है.
छोटे बालकों की हड्डियाँ अधिकतर कारटिलेज ही होती हैं, जो बालक की आयु-वृद्धि के साथ कठोर अस्थियों में परिवर्तित होती जाती हैं। जिस कारटिलेज से शरीर के बढ़ने पर अस्थि बन जाती है उसको तरुणास्थि या उपास्थि भी कहते हैं. इसके लिये अंग्रेजी में young bone शब्द भी व्यवहृत होता है.

Caruncle रसोली; मेद; माँस-वृद्धि.

Carunculoe Myrtiformes, योनिच्छेद का भग्नावशेष.

Caryophyllus Aromaticus लवङ्ग.

Case Book डाक्टर की नोट बुक.

Casein पनीर; मलाई.

Caseous पनीरवत्; मलाई की तरह.

Castor oil एरंडी का तेल.

Castration अंडकोषच्छेद, अंडकोष निकाल कर नपुंसक कर दिया जाना; ख़स्सी कर दिया जाना.

Casts ढाँचा; आकार.

Catalepsy ( ज्ञानेन्द्रियों के अकस्मात बिगड़ने के कारण होने वाला ) मूर्च्छा सँन्यास; रोग आक्रमण के समय इसमें माँस पेशियां अपनी गतिविधि की शक्ति खो देती है। वे कठिन हो जाती हैं। चमड़ा ठंडा और पीला पड़ जाता है। नाड़ी की गति सुस्त हो जाती है। स्नायविक और मानसिक बीमारियों में इसके दौरे होते हैं। हिप्नोटिज्म से भी शरीर में वह स्थिति पैदा की जा सकती है जो इस बीमारी में होती है. इसका दौरा कुछ मिनिटों से लगाकर कभी-कभी कुछ दिनों तक रहता है.

Catalysis योगवाही क्रिया; एक रासायनिक क्रिया जिसमें एक वस्तु किन्ही वस्तुओं के संयोग या वियोग को बढ़ाती या घटाती है, परन्तु स्वयं पृथक रूप में रहती है।

Catalytic शरीर को सब प्रकार का लाभ पहुँचाने वाली औषधि.

Catamenia ऋतुस्राव, मासिक ऋतु स्राव, रजोदर्शन. जरायु से होने वाले मासिक स्राव को Catamenia कहते हैं.

Cataplasm पुल्टिस, लेप.

Cataract मोतिया बिन्दु; इससे दृष्टि क्षीण हो जाती है। किसी-किसी को यह रोग जन्म ही से रहता है। किसी बीमारी या आकस्मिक दुर्घटना से भी यह रोग हो जाता है. मधुमेह के उपसर्गों में मोतिया बिन्दु भी एक है। उम्र की ज़ईफी से भी मोतिया बिन्दु बढ़ने लगता है. शस्त्र-क्रिया के द्वारा इसे निकाल कर इसकी चिकित्सा की जाती है.

Catarrh जुकाम; सर्दी; शैत्य; प्रतिश्याय (according to माधव निदान an old medical work); इस रोग में नाक में से पानी और श्लेष्मा बहता है। इसमें श्लेष्मझिल्ली का प्रदाह हो जाता है इस रोग के उत्पन्न करने वाले कई प्रकार के जीवाणु हैं. पर इसके तात्कालिक कारण आर्द्रतामय परिस्थिति में रहना, आबहवा का बारबार बदलना; पसीने की हालत में स्नान करना आदि हैं. जिन लोगों को जुकाम होने की आदत सी पड़ गई है उन्हें चाहिये कि वे बाहर शुद्ध और आरोग्यशाली वायु में रहें। जहाँ तक बने एकाएक आबहवा के बदलने से परहेज करें। ऐसे सार्वजनिक स्थानों में कम जायें जहाँ लोगों की भीड़ इकट्ठी हुआ करती है और जुकाम के रोगी जीवाणुओं के शरीर में घुस जाने का अन्देशा रहता है। जुकाम के रोगियों के श्लेष्मा में अकसर जो रोगाणु पाये जाते हैं, उन्हीं से जो व्हेकसीन तैयार किया जाता है, वह कहीं-कहीं इस रोग से रक्षा कर सकता है, पर सर्वत्र नहीं। इसका सहज घरू इलाज यह है कि एक बर्तन में गर्म उबलता हुआ पानी लेकर उसमें युक्लीपट्स तेल (Eucalyptus oil) के कोई छः सात बूँद डाल देना चाहिये, और फिर रोगी को उस पानी की भाफ श्वास द्वारा अपने शरीर में पहुँचाना चाहिये। होमियोपैथी चिकित्सा में इसके लिये एकोनाईट, केम्फर,जेलसेमियम; आर्सेनिक आदि औषधियाँ लक्षणानुसार दी जाती हैं। एकोनाईट ३x इसके लिये खास दवा मानी गई है बशर्ते कि लक्षण इसके विपरीत न हों.

Epidemic C. इन्फ्लुएन्जा.

Gastric C. आमाशय का प्रदाह.

Nasal C. जुकाम; प्रतिश्याय.

Pulmonary C. वायुनली प्रदाह.

Utreine C. श्वेत प्रदर.

Cat-gut भेड़ की आंतका बना हुआ डोरा जो शरीर में टांके लगाने के काम आता है.

Cathartic विरेचक; जुलाब की दवा; विरेचक औषधि.

Catheter पेशाब निकालने की शलाका.

Catlin, Catling शरीर काटने का दो धारा लम्बा चाकू.

Cattle-Plague जानवरों में फैलनेवाली एक बीमारी.

Cauda Equina सुषुम्ना के सिरे पर नाड़ियों का गुच्छ.

Caul भ्रूणावरण, गर्भ वेष्ठन जो कभी-कभी नवजात शिशु को लपेटे रहता है।

Cauliflower Excrescence फूलगोभी रोग; इस रोग में योनि के अग्र भाग में फूल गोभी के आकार का फोड़ा हो जाता है जिसमें से पीब बहता रहता है.

Cause निदान, कारण.

Caustic मांस दाहक; मांसदाहक पदार्थ विशेष.

Cauterisation कास्टिक या गर्म वस्तु के द्वारा जलाना.

Cavity गह्वर, गढ़ा; कोटर; छिद्र; रन्ध्र.

Cd. कैडमियम नामक धातु तत्त्व का संकेत चिन्ह.

Ce. सीरियम नामक धातु तत्त्व का संकेत चिन्ह.

Cell, Cells हिन्दी भाषा में इसके लिये कोषाणु शब्द प्रयोग में आता है। जीवधारियों के शरीर की बनावट एक मकान की बनावट के सदृश है। जैसे मकान अनेक छोटी-छोटी ईंटों से बना है। वैसे शरीर भी असंख्य कोषाणुओं से बना है। मकान और शरीर की ईंटों में बड़ा भेद यह है कि मकान की ईंटें जड़ हैं, शरीर की ईंटें चैतन्य। जिन छोटी छोटी चैतन्य ईंटों से जीवधारियों के शरीर बनते हैं उनको सेलें कहते हैं। कोई जीवधारी बड़ा होता है और कोई छोटा। बड़े जीवधारी के शरीर में अधिक सेलें होती हैं और छोटे के शरीर में कम। सेलों की संख्या के हिसाब से कुल जीवधारियों की (क्या वनस्पति और क्या प्राणी) दो बड़ी जातियाँ हो सकती हैं.

(१) वे जीवधारी जिनके शरीर केवल एक ही सेल से बने हैं—वे एक सेलयुक्त जीवधारी कहलाते हैं, जैसे अमीबा

(२) वे जीवधारी जिनके शरीर में एक से अधिक सेलें होती हैं, वे बहुसेलयुक्त जीवधारी कहलाते हैं। मनुष्य के शरीर में बहुत सेलें हैं इसलिये वह बहुसेलयुक्त प्राणियों में है.

Cell mass सेल-समूह। हम इन आँखों से किसी एक सेल को, चाहे वह कितनी ही बड़ी क्यों न हो, भली प्रकार नहीं देख सकते। हम सेल-समूह को देख सकते हैं, जब हम छोटे से खटमल के बच्चे को देखते हैं तब हम को उसकी सेलें दिखाई नहीं देती। जो कुछ हमको दिखाई देता है वह सहस्त्रों छोटी-छोटी सेलों का एक समूह है।

Cellular Tissue कोष मय झिल्ली.

Cellulose वृक्षों की रचना में पाया जाने वाला पदार्थ विशेष.
Celotomia अन्त्र वृद्धि पर की जाने वाली शस्त्र क्रिया; गोशे का आपरेशन.
Cement दांतों की जड़ में उनको मसूड़ों से चिपकाने वाला कठोर पदार्थ.
Center केन्द्र; स्नायु केन्द्र.
Center of ossification अस्थिविकाश केन्द्र.
Centesimal Dilution शततमिक क्रम.
Centigrade thermometer शतांश बतलाने वाला थर्मामीटर जिसमें हिमांक ०° हो और क्वथनांक १००° हो.
Cephalalgia सिर दर्दः मस्तिष्क शूल
Cephalic मस्तक संबन्धी.
Cephalic vein बहिः प्रंगडिया शिरा.
Cephalitis मस्तिष्क प्रदाह.
Cephalohaematoma सिर पर होने वाला खूनी फोड़ा.
Cerate मोम और चर्बी पर बना हुआ मरहम.
Cereal खाद्य बीज, जैसे गेहूँ, जौ, इत्यादि.
Cerebellum अनुमस्तिष्क.
Cerebral मस्तिष्क संबंधी, मग़ज़ के मुतल्लिक.
Cerebral Fossa लघु मस्तिष्क खात; वृहत् मस्तिष्क खात.
Cerebritis मस्तिष्क प्रदाह.
Cerebrose मस्तिष्क जनित शर्करा जो कभी २ मूत्र में पाई जाती है।
Cerebrum मस्तिष्क.
Cerium एक धातु जिसके लवण औषधि के रूप में काम आते हैं.
Cerous मोम की तरह.
Cerumen कान का मैल.
Cervical गर्दन सम्बन्धी.
Cervical Spinal Nerves मस्तिष्क पृष्ठवंशीय स्नायु.
Cervical Vertebrae ग्रीवाग्रन्थि; कशेरुका ग्रीवा.
Cervix ग्रीवा; गर्दन.
Cervix uteri जरायु की ग्रीवा.
Cervix vesicae मूत्राशय की ग्रीवा.
Cesarean section पेट काट कर गर्भ में से बच्चा निकालना.
Casium एक दुष्प्राय धातु तत्व.
Chalicosis रेत के श्वास के साथ जाने से उत्पन्न फुफ्फुस का रोग.
Chalk खड़ी; खड़िया.
Chancre आतशक के प्रारम्भिक रूप में प्रकट होने वाला घाव; उपदंश क्षत.
Chemical रासायनिक; रसायन सम्बन्धी.
Chemical composition रासायनिक संयोग या संगठन.
Chemical Affinity or Attraction रासायनिक आकर्षण.
Chemist रसायन शास्त्र वेत्ता; रसायन शास्त्री.
Chemistry रसायन शास्त्र.
Chemosis अर्जुन रोग; एक प्रकार का चक्षु प्रदाह.
Chest वक्षस्थल; छाती; सीना.
Chicken Pox छोटी माता; लघुमसूरिका; यह रोग माता ही की तरह होता है। यह अक्सर छोटे बच्चों को होता है। यह अत्यन्त संक्रामक रोग है। माता की तरह इस बीमारी में भी शरीर पर फुंसियां या दाने निकलते हैं। किसी के ये फुंसियां कम होती हैं और किसी के अपेक्षा-कृत अधिक। इसका जोश माता से हलका होता है और इसका उपशमन भी जल्दी होता है। इसका कार्यकाल कोई एक सप्ताह है। इसमें बुखार हलके दर्जे का रहता है। जीवन में प्रायः एक ही बार इसका आक्रमण होता है। इसका दूसरी बार आक्रमण क्वचित ही देखा गया है। जिस बच्चे को छोटी माता निकली हो उसे दूसरे बच्चों से बिलकुल अलग रखना चाहिये, नहीं तो उन्हें भी इस बीमारी के लगजाने का अन्देशा है। रोग आक्रमण के समय रोगी को हलकी खुराक देना चाहिये और उसकी आंतों को साफ रखने की कोशिश करते रहना चाहिये। फुन्सियों के मुर्झा जाने पर रोगी के शरीर पर वेसलीन मलनी चाहिये। पूर्ण रोग मुक्त होने पर किसी विसंक्रामक पदार्थ को जल में मिलाकर उससे स्नान कराना चाहिये।

होमियोपैथी में इस रोग की चिकित्सा का विधान किया गया है। पर जहां तक सम्भव हो इस रोग को अपना समय लेने देना चाहिये। अगर आव-

श्यकता हो तो वेरियोलिनम ( Variolinum ) और सल्फर ( Sulphur ) की कुछ मात्राएँ पर्याय क्रम से देने पर रोग की अवधि घट कर शान्ति के साथ रोग के उपशमन में सहायता मिलती है।

Chilblain निपादिका; बिवाई; पैरों की अंगुलियों पर होने वाला रोग विशेष, जिसमें अंगुलियों पर बड़ी ही पीड़ादायक सोजन आजाती है। यह रोग अक्सर उन लोगों को होता है जिनका रक्ताभिसरण ठीक नहीं है और जिनके रक्त में केलशियम की कमी है। रोग की प्रथमावस्था में रोगांश सफेद और मृतप्रायः होजाता है। पर इसके बाद रोग-स्थान का चमड़ा सुर्ख, गर्म और चमकदार होजाता है। चमड़े के नीचे सोजन हो जाती है और वहां फोड़ा निकल आता है जो बहुत ही दुख देता है। इस रोग को रोकने का सबसे अच्छा उपाय हाथ पैरों को गर्म रखना और रक्त सञ्चार क्रिया को तेज करने के लिये उचित प्रकार का व्यायाम करना है। इसके अतिरिक्त खून में केलशियम को ठीक मात्रा में रखने के लिये कॉडलिवर आइल और व्हिटेमन 'डी' वाला कोई पदार्थ सेवन करने की डाक्टर सिफारिश करते हैं। रोग स्थान पर टिंकचर आयोडिन या अन्य प्रकार की विसंक्रामक ( Antiseptic ) दवा लगाना लाभकारक है।

Child bed fever सूतिका ज्वर.

China सिंकोना नामक औषध

Chlorides हरिद क्लोरीन नामक तत्व के संयोग से बने हुए लवण.

Chloroform क्लोरोफार्म; संज्ञोपहारक तरल पदार्थ; बेहोशी उत्पन्न करने वाला एक रासायनिक द्रव्य जिसका आविष्कार अमेरिका के डाक्टर सिम्पसन ने किया तथा जिसके कारण शल्य चिकित्सा में बड़ा महत्वपूर्ण परिवर्तन हुआ। इसको सुंघाने से मनुष्य बेहोश हो जाता है और उस पर ( operation ) शस्त्र-क्रिया आसानी से की जा सकती है। कभी २ प्रसूति के समय भी क्लोरोफार्म का प्रयोग किया जाता है। आजकल छोटी मोटी शस्त्र क्रियायें तो इंजेक्शन के द्वारा स्थान विशेष को सुन्न करके करली जाती हैं। क्लोरोफार्म का प्रयोग केवल बड़े बड़े Operations में किया जाता है.

Chlorosis हलीमक; पांडु रोग का भेद विशेष; पित्तपांडु; हरित रोग; वह रोग जिसके कारण मनुष्य का रक्त नीला या हरा होजाता है।

यह रोग अक्सर युवा स्त्रियों को होता है। अभी तक इसका विशेष कारण ज्ञात नहीं हुआ। कहा जाता है कि ऋतुजन्य दोष के कारण यह रोग होता है।

इसमें रोगी का वर्ण हरा होजाता है। एनेमिया की तरह खून की कमी आ जाती है। शारीरिक शक्ति दिनबदिन क्षीण होती जाती है। थोडासा भी दिमागी काम करने से सिर चक्कर खाने लगता है, भूख कम हो जाती है। भोजन के बाद पेट भारी मालूम होने लगता है। कभी २ ज्वर भी आने लगता है। रोगिणी स्त्रियों की जननेंद्रियां पूर्ण विकसित नहीं होतीं तथा उनके स्तन भी छोटे रह जाते हैं। इनमें प्राय योषापस्मार के लक्षण भी प्रकट होजाते हैं। रक्त परीक्षा से ज्ञात होता है कि रक्ताणु कम होगये हैं। रोगी के लिये स्वच्छ वायु, सूर्य प्रकाश और सुपाच्य भोजन अत्यन्त आवश्यक है। लोहासव, मल्लसिंदूर, द्राक्षासव और लोहभस्म रक्त बढ़ाने के लिये उत्तम औषध हैं। होमियोपैथी भी इस रोग की सफल चिकित्सा का दावा करती है। आर्सेनिक, चाईना, एसेटिक असिड, अल्युमिनिया, फेरम, काली कार्ब, पलसेटिला आदि औषधियां लक्षणानुसार इस रोग पर व्यवहृत की जाती है। डाक्टर जोन्स हेलोनियस नामक औषधि की ज़ोर से सिफारस करते हैं।

Choanae पश्चात् नासिका मार्ग.

Cholaemia रक्त में पित्ताधिक्य; खून में पित्त की अधिकता.

Cholagogues पित्त निसारक औषधि.

Chole पित्त.

Chole-Cysitis—पित्ताशयशोथ । इसके कीटाणु दन्त, गल ग्रन्थि या उपान्त्र से रक्त द्वारा पित्ताशय में पहुँच कर शोथ उत्पन्न करते हैं. शोथ से पित्ताशय की श्लैष्मिक कला मर जाती है और वहाँ पर सौत्रिक तन्तु बन जाते हैं, इस की दीवार मोटी हो जाती है. रोग की तीव्रा-

वस्था में रोगी को लिटाये रखना, खाने के लिये फटे दूध का पानी या यवजल देना तथा प्रारंभ में विरेचन देना अत्यन्त लाभदायक है. मक्खन घी मलाई, अण्डा, यकृत वा वृक्क आदि वस्तु से सर्वथा परहेज रखना चाहिये. यूरोट्रोपीन (Urotropine) पित्ताशय को शुद्ध करने वाली उत्तम औषधि है.

Choliec पित्त सम्बन्धी.

Cholera विशूचिका, हैजा, यह एक अत्यन्त भयंकर संक्रामक रोग है। इसमें बड़े जोर से कै और दस्त होने लगते हैं। पहले कै और दस्तों में पचा और अनपचा भोजन निकलता है; परन्तु शीघ्र ही कै और दस्तों का रंग पतले माँड जैसा होजाता है। जो कुछ रोगी पीता है तुरन्त कै कर डालता है। अधिक कै और दस्तों के कारण बदन में से जल कम हो जाता है। खून गाढ़ा पड़ जाता है। ठंडा पसीना आता है। आँखें बैठी जाती हैं और आवाज खोखली हो जाती है। टाँगों में और हाथों में बाँयटे आते हैं अर्थात् पेशियां (पुट्ठे) बड़ी जोर से सिकुड़ती है। बड़ा दर्द होने लगता है। नब्ज गायब हो जाती है। पेशाब बन्द हो जाता है और यदि चिकित्सा न हो तो रोगी शीघ्र बैकुण्ठ की सड़क पकड़ लेता है।

इस रोग का प्रचार अधिकांश भारतवर्ष और अन्य गर्म देशों में है। यूरोप में यह शायद ही कभी होता है। इंग्लैण्ड में गत ७५ वर्षों से यह सुना तक न गया। ईसवी सन् १८८३ में राबर्ट कोच नाम के एक महान् जर्मन वैज्ञानिक ने इस रोग के जीवाणु का पता लगाया। इस जाति के जीवाणु दण्डाकार होते हैं। ये रोगी के मल और मूत्र में अत्यधिक मात्रा में पाये जाते हैं। कभी कभी ये पिताशय और और उदरक कला की ग्रंथियों में भी चले जाते हैं। आप रोगी के वमन, मल और मूत्र को सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से देखिये तो आपको यह रोगाणु करोड़ों की संख्या में दिखलाई देंगे। ये रोगाणु यदि जल, भोजन या किसी अन्य जरिये से किसी मनुष्य के शरीर में पहुँच जाते हैं तो उसे भी यह रोग हो जाने की सम्भावना रहती है। मेले के दिनों में (जैसे कुम्भ का अवसर) हैजा इस प्रकार आरम्भ होता है। नहाने के लिये बहुत से ऐसे मनुष्य भी आते हैं जिन्हें कभी हैजा हो चुका है और वे हैजे से अच्छे हो चुके हैं। गन्दी आदतों के कारण ये लोग दूसरे लोगों का जल या भोजन अपने मल या मूत्र से अपवित्र या दूषित कर देते हैं। ये रोगाणु दूसरे मनुष्य के शरीर में पहुँच कर हैज़ा पैदा कर देते हैं। एक रोगी वबा फैलने के लिये काफ़ी है। यदि सावधानी न की जावे तो कुओं का और तालाबों का जल (विशेषकर दुर्भिक्ष या क़हत के दिनों में) दूषित हो जाता है और जितने व्यक्ति उस दूषित जल को पीते हैं उन सब को हैजा होने की सम्भावना रहती है।

मक्खी हैज़ा फैलाने में बहुत सहायता देती है। अपनी गंदी आदत से लाचार होकर यह हैज़े की कै, दस्तों पर बैठ कर फिर दूध, मिठाई, फल या तरकारियों पर जा बैठती है और वहाँ अपने थूक द्वारा या मल द्वारा और स्पर्श द्वारा (टाँगों और पैरों में अनेक कीटाणु लगे रहते हैं) अनेक विषूचिकाणुओं को पहुँचा देती है।

जब कै और पाखाने की छींटें बरतनों या डोल या बाल्टी पर पड़ते हैं और उन्हीं बरतनों से पानी कुएँ से निकाला जाता है तो रोगाणु कुएँ के पानी में मिल जाते हैं.

रोग होने पर अलोपैथिक आयुर्वेदिक या होमियोपैथिक चिकित्सा करवाना चाहिये। यह ध्यान रखना चाहिये की चिकित्सा योग्य डाक्टर या वैद्य के द्वारा हो। हैज़े में आजकल राजर्स का सेलाइन इञ्जेक्शन अत्युपयोगी सिद्ध हुआ है। आरम्भ में नार्मल सेलाईन लोशन देते हैं। जब शरीर ठंडा पड़ जाय और रक्त भार घट जाय तो हाई पर टानिक सेलाइन लोशन का इञ्जैक्सन देना चाहिये। शीतकाय को दूर करने के लिये (Gum Acacia Saline Solution दिया जाता है।

इञ्जैक्सन दिलवाने का कार्य योग्य और कुशल डाक्टर के हाथ से करवाना चाहिये.

हैजे में और भी कई तरह के उपद्रव हो जाते हैं। अगर पेशाब का आना रुक जाय तो कैथीटर डाल कर मूत्राशय को उष्ण नार्मल सेलाइन से धोना चाहिये बृहदन्त्र को भी आईसोटानिक उष्ण नार्मल सेलाइन लोशन से धोना लाभ कारक है। गुर्दे के स्थानों पर

सेक किया जावे पिण्डलियों को गर्म रक्खे या उनपर राई का सेक करें। वमन को रोकनेके लिये आमाशय को पुटैशियम परमैङ्गनेट से धोयें। आमाशय और कोड़ी प्रदेश पर राई का पलस्तर लगायें और मार्फ़िये का इञ्जेक्शन दें। पीने के लिये "शैम्पियन वाटर" बर्फ डाल कर थोड़ा २ देना चाहिये.

अगर शरीर ठंडा पड़ जाय अर्थात् शीतकाय हो जाय तो तत्काल थोड़ी ब्रान्डी पिलाकर नार्मल सेलाइन का इञ्जेक्शन देना चाहिये। रोगी को कम्बल से लपेट देना चाहिये और गर्म जल की बोतलों से शरीर में गर्मी पहुँचाना चाहिये.

आयुर्वेद में इस रोग पर कर्पूरासव और लशुणादी वटी आदि अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुई हैं रोग के आरम्भ काल में अमृतधारा भी अच्छा काम करती है। आजकल लवंग, अजवायन, दाल चीनी आदि के तेल का भी बहुत प्रयोग किया जाता है.

होमियोपेथिक चिकित्सा ने हैजे की चिकित्सा की बीमारी में आशातीत सफलता प्राप्त की है. इस बात को स्वर्गीय डाक्टर सर महेन्द्रलाल सरकार सी. आई. ई. जैसे अलोपेथिक डाक्टरी के उत्कृष्ट विद्वानों ने स्वीकार किया है। बंगाल में तो आजकल इस रोग पर अधिकतर यह चिकित्सा की जाती है। स्वयम् हमने कई रोगियों को इस चिकित्सा से आरोग्य लाभ करते हुये देखा है. जिस समय हैजा चल रहा हो उस समय होमियोपेथिक ढंग से बने हुये वेरेट्रम एल्बम् ( Verat A 6x ) लेते रहने से हैजा होने का डर बहुत कम रहता है। सुप्रसिद्ध होमियोपेथिक डाक्टर हार अपने 40 years Practice नामक ग्रन्थ में लिखते हैं—"हैजे की जिन बिमारियों में लोगों ने वेरेट्रम एल्बम को लिया उनमें एक भी आदमी हैजे से नहीं मरा" यह तो हुई हैजे से बचने की बात। अगर हैजा होजाय और उसमें अतिसार हो तो पहले स्पिरिट केम्फर देना चाहिये। इतने पर भी दस्तें न रुके तो वेरेट्रम एल्बम की एक एक या दो दो घंटे के अन्तर से कुछ खुराकें देना चाहिये। और इसके बाद एक खुराक सल्फर की देना चाहिये इससे बहुत से बीमारों को फायदा हो जायगा। अगर इतने पर भी कै जारी रहे तो इपेकाक ३० देना चाहिये इससे बड़ा फायदा होगा। संयोग वश इससे कम फायदा हो तो आर्सेनिक; कारबोवेजेटेबिल्स पलसेटिला आदि का भी लक्षणानुसार उपयोग करना चाहिये। हैजे की मूर्छा अवस्था में वेरेट्रम; आर्सेनिक आदि अत्यन्त उपयोगी है। अगर हाथ पैर ठंडे पड़ जाय तो कार्बो वेजेटेबेल्सि को जरूर याद करना चाहिये। रोगी की परिचर्या आदि के सम्बन्ध में हम उपर लिख चुके हैं.

Cholera Infantum बाल विशूचिका.

Choleric पित्त प्रधान.

Cholerine सरल विशूचिका; उपविशूचिका.

Cholesteatoma पित्तमेदार्बुद.

Cholesterine पित्त और मस्तिष्कादि में स्थित एक प्रकार का सफेद और चिकना स्वाद गन्धहीन पदार्थ.

Chondralgia उपस्थिवेदना.

Condritis उपास्थि प्रदाह.

Chondroid उपास्थिवत्.

Chondroma उपास्थिमय अर्बुद.

Chondros उपास्थि, तरुणास्थि.

Chorda रज्जुः रस्सी.

Chorda Dorsalis पृष्ठ दण्ड.

Chordoe Vocales स्वर रज्जु

Chorea कम्पवात उस अवस्था का नाम है जिसमें किसी अंग विशेष या सारे शरीर की मांस पेशियों में अनियमित गति होती रहती है और रोगी के अंग विशेष हर समय हिलते रहते हैं। यह रोग प्रायः ५-१० वर्ष की आयु में तथा लड़कों की अपेक्षा लड़कियों में अधिक होता है. जिन बच्चों का स्वभाव चिड़चिड़ा और प्रकृति मृदु हो उनमें इनकी अधिक प्रवृत्ति होती है. आरम्भ में यदि चिकित्सा समीचीनतया की जाय तो रोग शान्त हो जाता है. इसमें रोगी को पौष्टिक आहार दें, स्वच्छ वायु में रखें, थोड़ा व्यायाम कराएँ और मानसिक क्षोभ न होने दें. औषध रूप से मल्ल का प्रयोग पर्याप्त लाभ पहुँचाता है. रोग तीव्र हो तो रोगी को पूर्ण विश्राम देना, निद्राजनक औषधियां खिलाना अथवा मार्फ़िये का इंजेक्शन देना लाभदायक है.

Chorea Sancti Viti तांडवरोग; उद्धत नृत्य.
Chorion गर्भस्थ बालक की बाहरी झिल्ली; बीजावरण.
Chorisis विदारण.
Choroid कृष्ण पटल.
Choroiditis अन्तरीय पटल शोथ.
Chromatopsia रञ्जित दृष्टि.
Chronic पुरातन, जीर्ण.
Chronic Bronchs Pneumonic Phthisis जीर्ण प्रणालीय क्षय.
Chronic Fibrous Phthisis जीर्ण सौत्रिक क्षय.
Chrysalid, Chrysalis कोपस्थ.
Chyle अन्नरस; पाकरस.
Chyliferous पकरसवाही.
Chylification पाक रसोत्पन्न क्रिया; वह क्रिया जिससे Chyme रस में बदलता है.
Chylo-poietic पाकरसोत्पादक.
Chylosis वह प्रक्रिया जिससे भोजन का रस बनता है.
Chylous अन्नरसाश्रित.
Chyluria दुग्धमूत्ररोग.
Chyme आमरस.
Chymification पचन क्रिया जिससे अन्न का रस बनता है.
Cicatrix क्षत चिन्ह; जख्म का निशान.
Cicatrization जख्म भरने की प्रक्रिया.
Cilia भापन.
Ciliary पलकों के सम्बन्ध में; अक्षिपुट सम्बन्धी.
Cilium बरौनी.
Cineritious भस्मरूपक.
Cingulum कटिप्रदेश.
Cinnamomum Zeylanicum दालचीनी.
Circinate मध्याग्र.
Circulation अभिरण.
Circulatory System रक्त वाहक संस्थान। शरीर के कई विभाग हैं। कई अंग मिलकर एक एक विभाग बनता है। शरीर के विभागों को संस्थान कहते हैं। उन सब अंगों से जिनका कार्य्य रक्त को शरीर भर में भ्रमण कराने का है, रक्तवाहक (रक्त संचालक) संस्थान कहते हैं.



Circumcision लिंगाग्रत्वक छेद; सुन्नत.
Circumflex वेष्टिन.
Circumscribed सीमा वेष्टित.
Cirrhosis of Lever यकृत सौत्रिक वृद्धि.
Citrus नींबू की जाति के फल (इसमें नारंगी, नींबू आदि आ जाते हैं).
Citrus Limonum जम्बीरी.
Clammy चिपचिपा.
Clarification शोधन प्रक्रिया.
Clairovoyance दिव्य दृष्टि.
Class श्रेणी; दर्जा.
Classification संविभाग; श्रेणी विभाग.
Clavate यष्ट्याकार.
Clavicle कंठास्थि; गले की हड्डी; अक्षक.
Clavicular कंठास्थि सम्बन्धी; गले की हड्डी के मुतल्लिक.
Clavus hystericus मस्तिष्क शूल.
Climacteric जीवन का सन्धिक्षण;
Climacteric Period वय सन्धि.
Climate जलवायु.
Climax रोग वृद्धि की चरम सीमा.
Clinic (बीमारी के कारण) बिछौने पर पड़ा हुआ मनुष्य; अस्पताल में रहने वाला रोगी.
Clinical Medicine or Surgery (प्रत्यक्ष रोगी को दिखला कर) वैद्यक या शस्त्र-क्रिया का दिया जाने वाला शिक्षण.
Clinical Laboratory रोगी के मलमूत्र की परीक्षा करने की प्रयोगशाला; मलमूत्रादि परीक्षा गृह.
Clinical Lecture रोगी के बिछौने के पास उसके रोग के सम्बंध में विद्यार्थियों को दिया जाने वाला व्याख्यान; प्रत्यक्ष रोग पाठ.
Clitoris योनिलिंग; भगलिङ्ग; भगनासा.
Clitoritis योनिलिंगदाह
Clitorismus भगाङ्कुर वृद्धि.
Clitoritis भगाङ्कुर प्रदाह.
Cloaca प्रसूति के समय प्रसूतिद्वार तथा गुदा का प्रसरण.

Clonic Spasm क्षणिक संकोचन.
Clot (रक्त की) गुठली, टिड्डा.
Clotting थक्का बंधना; रक्त का जमना.
Club Foot वक्रपाद; टेढ़े पैर.
Club Hand वक्रहस्त; टेढ़े हाथ.
Clyster वस्ति; पिचकारी; वस्ति में लेने की औषधि.
Oily or unctuons Clyster स्नेह वस्ति.
Clyster pipe वस्ति नलिका.
Ununctuons Clysters रुक्ष वस्ति.
Coagulate रक्त का जमना या थक्का बंधना.
Coagulation थक्का बन्ध.
Coagulum थक्का.
Coat आवरण, पटल, आच्छादन.
Cocain कोकीन; कोकीन से उत्पन्न एक उपक्षार जो शस्त्र क्रिया में शरीर के किसी अंग विशेष को बेहोश करने के काम में आता है; कुछ लोग मूर्खतावश इसे खाते भी हैं परन्तु यह अत्यन्त हानिकर आदत है.
Cocainisym कोकीन के दुरुपयोग से उत्पन्न हीन दशा.
Cocano कुछ कुछ गोलाकार सेलवत कीटाणु अथवा रोगाणु.
Coccydynia, Coccygodynia गुदास्थि की पीड़ा,
Coccyx गुदास्थि, पुच्छास्थि, चंचु.
Cochlea कान के भीतर की कोटर; कोकला.
Coction परिपाक, (शरीर के) दुष्ट द्रव्यों की परिपक्वता पचन क्रिया; पाचन.
Cod Liver Oil कॉड नामक मच्छली के कलेजे का तेल; यह दवा शरीर पुष्टि के लिये दी जाती है; इसमें 'A' तथा 'D' विटामिन विशेष रूप से पाये जाते हैं। बढ़ते हुये बालकों तथा शारीरिक दुर्बलता के रोगियों को यह तेल बहुत फायदा करता है.
Coecum बृहत् अन्त्र का प्रथमांश.
Coelelmintha शून्यगर्भ कृमि.
Coelia उदर; पेट; कुक्ष.
Coeliac उदर सम्बन्धी.
Coelic Flux or Passion अजीर्ण द्रव्यस्रावी अतिसार, वह अतिसार जिसमें बेपचा हुआ अन्न निकलता है.
Coffee काफ़ी; कहवा; एक बीज विशेष जो चाय की भांति उबाल कर पिया जाता है। मद्रास प्रांत में काफ़ी बहुत पी जाती है। इसमें कैफीन नामक एक उत्तेजक पदार्थ होता है.
Cohesion संसक्ति, संसक्त्याकर्षण, चिपकने का धर्म.
Cohesible संसक्तिक्षम.
Cohesibility संसक्त होने की शक्ति.
Coitus, Coition संभोग, मैथुन; संगम.
Cold सर्दी; जुकाम; शीत.
Cold Stage शीतावस्था.
Colic उदरशूल, अन्त्रशूल, पेट दर्द.
Colica Pictonum रंगसाज़ों को होने वाला उदरशूल। यह lead oxied के कारण होता है.
Colitis बृहदन्त्र प्रदाह, कोलन का सोजन.
Collapse पतनावस्था; अवसन्नता; अवसाद; शक्तिपात; मज्जातंतु की क्षीणता से होनेवाली निर्बलता। Collapse और Syncope समानार्थीशब्द हैं, दोनों ही में शक्तिपात और बेसुधि एकसी होती है पर Collapse में जो शक्ति पात होता है वह मज्जाक्षीणता जन्य है और Syncope में हृदय गति की मन्दता से होता है;
Collar-Bone अक्षक, कंठास्थि.
Collodion (Chem) कृत्रिम चर्म। कृत्रिम त्वचा; अल्काहाल में और इथर में घुलाई हुई रुई। कालोडियन का उपयोग शस्त्रप्रयोग में चमड़े को जोड़ने के लिये किया जाता है.
Colloid प्रतिस्फटिक.
Collum कंठ; गला; ग्रीवा; गर्दन के आगे का भाग.
Columnar स्तंभाकार.
Colliquative विद्रावक.
Collyrium अंजन, नेत्रांजन; सुरमा; काजल.
Colocynth इन्द्रायण, विशाला (एक प्रकार की औषधि विशेष जो कुछ रोगों में काम आती है).
Colon बृहदन्त्र; स्थूलान्त्र.
Ascending Colon ऊर्ध्व स्थूलान्त्र.
Descending Colon अधः स्थूलान्त्र.
Transverse Colon तिर्यक् स्थूलान्त्र.
Colotomy स्थूलान्त्र की शस्त्रक्रिया.
Colour रंग; वर्ण.

Columnae Carneae मांसस्तम्भ.
Columnar स्तंभाकार.
Coma अचेतन निद्रा; वेसुध स्थिति ( यह दो प्रकार की होती है एक Lethargic coma और दूसरी Carus coma पहली में आवाज देने से मनुष्य बोल उठता है; दूसरी में आवाज देने से नहीं बोलता, बिलकुल बेहोश पड़ा रहता है ।
Coma Somnolentum गाढ़ अचेत निद्रा.
Comatose, नींद में सोया हुआ, निद्रालु ।
Coma Vigil ज्वरादि रोग में अचैतन्य व उदासीन अवस्था.
Combustible ज्वलनीय, ज्वलनशील, जलनयोग्य; ज्वालाग्राही.
Combustion जलन, दहन, ज्वलन क्रिया.
Comminuted अस्थिभङ्गावस्था (इसमें हड्डी के कई टुकड़े होजाते हैं).
Comminution चूर्णीकरण.
Commissure संयोजन
Common iliac artery श्रोणिगामूलीया धमनी
Common carotid artery मूलशिरोधिणा धमनी; मूलशिराधोवर्तिनी धमनी.
Common iliac vein संयुक्त श्रोणिगा शिरा.
Complex जटिल; पेचीदा.
Complications उपसर्ग, उपद्रव.
Components संयोगी तत्व.
Compositions मिश्रण; मिश्रपदार्थ.
Compound यौगिक; संयोजित पदार्थ, सम्मेलन.
Compounder कम्पौन्डर; अस्पताल में दवा तैयार करने वाला.
Compress पट्टी; दवाने के लिये रुई की गद्दी.
Compressed दवायाहुवा.
Compression संकोचन; संपीड़न.
Compressor दवानेवाली पेशी; संपीड़क पेशी;
Concave अंतर्गोल; नतोदर;निम्नोदर.
Conception गर्भधारण; गर्भाधान
Conch शंख; कवच.
Concha वाह्यकर्ण; वाहर का कान; कर्ण शंख.
Conchlogist शंखशास्त्रवेत्ता
Conchology, Conchyliology शंखशास्त्र.
Concretion पिंड, पत्थरी.
Concupiscence विषय वासना, भोगेच्छा, कटिशूल की व्यथा.
Concussion भयङ्कर धक्का, भीषण विकम्पन.
Concussion of the Brain मस्तिष्क विकम्पन (यह भारी चोट के कारण होता है).
Concussion of the labyrinth सिर की चोट के कारण होनेवाला वहरापन; आधाशीशी ।
Condensation दृढीकरण, दृढीभवन, कठिन होना.
Condense गाढ़ा करना.
Conductivity विद्युत् अथवा ताप वाहकता.
Conductor वाहक, लेजाने वाला.
Lightning Conductor विद्युद्वाहक तार.
Conduplicate घड़ी किया हुआ, संपुटित.
Condyle, Condyloid पर्वाङ्ग.
Condyle of mandible हनुमुण्ड.
Condyloma आर्द्रचमकील, चर्मांकुर, उपदंश से होने वाला त्वचान्तर्गत रोग.
Cone शंकु. एक ठोस वस्तु जो नीचे से वृत्ताकार और ऊपर से नुकीली हो.
Confluence of sinuses शिराकुल्या संगम.
Confluent Small Pox मसूरिका अन्योन्य व्यापी.
Congenital syphilis सहज उपदंश.
Congestio ad caput मस्तक रक्त संचय.
Congestio ad pectus वक्ष में रक्त संचय, सीने में खून का जमा होना.
Congestion रक्तसञ्चय, रक्तावरोध.
Active congestion तीव्र रक्त संचय.
Passive congestion मंद रक्त संचय.
Congestive Disease रक्त संचय जनित व्याधियाँ; रक्त-पित्त की अधिकता से होने वाले सब प्रकार के विकार.
Conical शंकाकृति.
Conjoined संवद्ध, संयुक्त, जुड़ा हुआ, लिप्त.
Conjugation संयोग, युग्म संयोग, संगम.
Conjunctiva नेत्रशुक्ल.

Conjunctivitis अभिष्यन्द, अक्षिगोल के बाहर के पर्दे की सोजन.
Connate स्वाभाविक, नैसर्गिक, सहोत्पन्न.
*Connection* संयोग, संबन्ध, समागम, मैथुन.
Connective संयोजक, जोड़नेवाला.
Connective Tissue संयोजक तन्तु.
Connivent अन्तर्मुख.
Conoid Process. शंकु प्रवर्द्धन.
Conscious चेतन, सज्ञान.
Consciouness चैतन्य.
Consensual शरीर धर्म जनित.
Conservatory हरित् गृह.
Constipation कब्ज, कोष्टबद्ध, मलावरोध, टट्टी साफ न होना.
Constituent घटकावयव, उपादान.
Constiution शरीर सङ्गठन, शारीरिक प्रकृति; धातु.
Mental Constitution मनोरचना.
Constitutional दैहिक, धातुगत.
Constricted संरुद्ध, संकुचित, दबा हुआ।
Constrictive संकोचक, संकोचक स्नायु.
Construction of urethra मूत्र मार्ग सङ्कोचन.
Consumption क्षयरोग, कफक्षय, यक्ष्मा.
Contagion संक्रामक व्याधि, स्पर्शसञ्चारक रोग.
Contagious संक्रामक, स्पर्शसञ्चारी, स्पर्शजन्य.
Contagium रोगसञ्चारक वस्तु.
*Continence* संयम; पवित्रता.
Continuity अविच्छिन्नता.
Continuous सतत, निरन्तर, अविच्छिन्न.
Contractile संकोची, संकोचनक्षम.
Contractility आकुंचन, संकोचन.
Contraction सिकुड़ना.
Contre–Coup तत्प्रत्याभिघात, चोट की जगह से दूरी पर होने वाला अस्थिभ्रंश.
Contused Wound मोठे शस्त्र द्वारा किया हुआ जख्म.
Contusion मोठे शस्त्र की जख्म.
Convalescence स्वास्थ्य लाभ, आरोग्यस्थापन, प्रकृतिस्थापन, रोग अच्छा होने और शरीर में शक्ति आने के बीच का समय.
Converging Rays संपाति किरण.
Convex उन्नतोदर.
Convolute उपवर्तिक.
Convolutions कुण्डली, आंतड़ियों की अव्यवस्थित कुण्डली या घड़ी.
Convolvulaceae कलमी लता.
Convulsions आक्षेप; तान.
Infantile convulsions बालग्रह; बच्चों को होने वाले आक्षेप.
Cophosis बधिरता, बहरापन.
Copious बहुत, अत्यन्त.
Copper तांबा, ताम्र.
Calx of copper ताम्र-भस्म.
Copper–Worm गजकर्ण.
Copulation संगम, मैथुन; समागम, संयोजन.
Coraco–acromial ligament तुंड कूटिका बंधन.
Coraco-humeral ligament तुंड प्रगण्डिका बंधन.
Coracoid काक चंच्वाकृति अस्थि, कौवे की चोंच के समान हड्डी.
Coral प्रवाल.
Cordate, Cordated हृदयाकार, हृदयाकृति.
Corecleisis दृष्टि संवरोध.
Corectopia दृष्टि विकास.
Corium अधस्त्वचा, कवच.
*Corneous* शृंगसदृश; सींग के समान.
Cornea चक्षुपटल; कनीनिका.
Cornea Opaca आंख में फूल पड़ना.
Corneitis चक्षु पटल प्रदाह; कनीनिका प्रदाह;
Corniform शृंगाकार; सींग के आकार का.
Cornua शृंग.
Corocid Process अन्ततुण्ड.
*Corona* शिखा, मण्डल.
Corona Dentis दंत मण्डल.
Corona Glandis लिंग मुण्ड.
Corona Veneris उपदंश मण्डल.
Coronal कपाल की हड्डी सम्बन्धी; तालू सम्बन्धी.
Coronary हृदय-धमनी.

Coronary Artery-हृदय धमनी.
Coronoid काकचंचु सदृश.
Coronoid Process चंचु प्रवर्द्धन.
Corpora Geniculata दर्शन स्नायु के पथ का मस्तिष्कांश.
Corporeal दैहिक; शारीरिक; भौतिक.
Corpulent स्थूल काय.
Corpus अंग; गात्र; देह; काया; रक्त गोलक.
Corpuscle रुधिर घटक.
Corpus Callosum बृहत् मस्तिष्क के मूल में स्थित शुभ्रवर्ण सुदृढ़ पदार्थ.
Corpus Cavernosum Penis शिश्न दण्डिका.
Corpus Cavernosum Urethrae मूत्र दण्डिका.
Corpus luteum डिम्बाशय का क्षत चिन्ह.
Corradiation केन्द्री भवन.
Corroding ulcer प्रसारणशील क्षत.
Corrosive क्षयकर; क्षतकर.
Corrosive Sublimate रस कपूर.
Corrugation संकोचन; आकुंचन.
Corrugator भ्रूसंवलिनी.
Corrugator Supercilli भ्रू संकोचनी.
Cortex मेद्, मूत्रपिण्ड या किसी इन्द्रिय की बाह्य त्वचा.
Cortex of bone अस्थि वल्क.
Cortical बाह्यांश.
Corymb पुष्पस्तंभ विशेष; गुच्छ स्तंभ.
Coryza प्रतिश्याय; श्लेष्म; सर्दी.
Costa पसली; पर्शुका.
Costal Cartilage उप पर्शुका.
Costal groove पर्शुका परिखा.
Costive अवरुद्ध मल; बद्धकोष्ठ सम्बन्धी; कब्ज के मुतल्लिक.
Costiveness कोष्ठबद्धता; कब्ज.
Costo-clavicular Ligment अक्षक पर्शुका बन्धन.
Cotyledon बीजदल; अनार.
Cotyloid कोटर विशेष.
Cough खांसी; खोखला.
Counteraction प्रतिक्रिया; विपरीत क्रिया.
Counter, Contra प्रतिकूल.
Counter-Irritation प्रत्युत्तेजना.
Course रोग की गति.
Cowper's Glands शिश्नमूल ग्रन्थि.
Cowper's Glands in the Female स्त्री योनि में दोनों ओर स्थित दो ग्रन्थियां.
Cow-pox गोवसन्त.
Coxa कटि.
Coxagra, Coxalgia कटि सन्धि प्रदाह.
Coxarthrocace कटि वेदना.
Cramp अंगाक्षेप; अंगग्रह.
Crangniognomy मस्तकाकार शास्त्र; कपाल शास्त्र.
Cranial कपालीय; कपाल सम्बन्धी.
Craniological मस्तकाकार शास्त्र सम्बन्धी.
Craniologist मस्तकाकार शास्त्र वेत्ता.
Craniology मस्तक विज्ञान शास्त्र.
Craniometer मस्तक मापक यन्त्र.
Craniometry मस्तक मापन.
Cranio-copist मस्तक परीक्षा.
Craniotomy (प्रसूति सुलभ करने के लिये) मस्तकच्छेद.
Cranium कपाल, मस्तक.
Crassamentum जमा हुआ रक्त.
Creaking कर्कश शब्द.
Cream मलाई.
Creatine सफेद स्फटिकाकार स्नायु घटक (इसमें नायट्रोजन अधिक परिमाण में होता है.)
Creeper लता.
Crepitation चरचर की ध्वनि.
Crepitation Coarse करकरायन कठोर.
Crepitation Fine मृदु चरचर ध्वन.
Crepitation Medium करकरायन मध्य.
Crepitus कर्कश प्रतिघर्ष शब्द.
Crest of greater tuberosity महा पिण्डक चूड़ा.
Crest of the ilium अन्तमास्थि चूड़ा.
Crest of lesser tuberosity लघु पिण्डक चूड़ा.
Cretinism मस्तिष्क का अपूर्ण विकास (इसके कारण मनुष्य जड़ बुद्धि रहता है.)
Cribriform plate चलनी पटल.
Crinatory केशिक.

Crisis संकट; रोगवृद्धि की चरम सीमा.
Critical रोग संकट सम्बन्धी.
Crocus Sativus केशर.
Croup काली खांसी.
Crude अपक्व; अपरिमार्जित.
Crumpling कुञ्जन शब्द.
Crural जंघा सम्बन्धी; जांघिक.
Cruralis, Cruraeus जंघापेशी.
Crus स्तम्भ, मूल; जंघा.
Crust सतह; पपड़ा.
Cryptae श्लैष्मिक कोष.
Cryptogamic Plant अपुष्पक उद्भिद्; बिना पुष्प की वनस्पति.
Crystalline Lens स्फटिक के लेन्स.
Crystallization स्फटिकी करण, स्फटिकी भवन.
Cubebs कबाबचीनी.
Cubital हाथ सम्बन्धी.
Cubitus प्रकोष्ठ.
Cuboid घनास्थि.
Cucurbitaceae कुष्माण्डादि.
Cul-de-sac गह्वर; कोटर.
Cumulative उत्तरोत्तर प्रबल होने वाला; वर्द्धमान.
Cuneiform त्रिपार्श्विक.
Cupping सींगी लगाना.
Cupula घुमट.
Curative आरोग्य कारक; रोग उपशामक.
Curcuma longa हलदी.
Cursores धावनशील.
Curvature वक्रता; टेढ़ापन.
Curve वक्र.
Curvinerved वक्र शिरा.
Cusp निशिताग्र.
Cuspated, Cuspidal, Cuspidate, Cuspidated सूक्ष्माग्र-विशिष्ट.
Cuspidati दांत के खूँटे; नोंकदार दांत.
Custodia virginitatis कुमारीच्छेद; सतिच्छेद.
Cutaneous चर्म सम्बन्धी; चर्मीय.
Cuticle बहिस्त्वक्.
Cutis vera प्रकृत त्वक्.
Cyanosis नीलरोग; नीलपाण्डु.
Cylindrical बेलनाकार, समवर्तुल.
Cycloid गोलाकृति.
Cyclostima सर्पाकृति.
Cyme केन्द्रत्यागी मंजरी.
Cynanche गल व्याधि; गले की पीड़ा.
Cynanche maligna तालु पार्श्व ग्रन्थि प्रदाह.
Cynanche parotidea कर्णमूल ग्रन्थि प्रदाह.
Cynanche tonsillaris क्रूप नाम की खांसी.
Cynodon Dactylon दूब.
Cynorexia क्षुधाधिक्य; राक्षसीभूख.
Cyst थैली; कोष.
Cystic कोषगर्भ; कौषिक; पित्तसम्बन्धी.
Cystict Duct पित्त कोष प्रणाली.
Cystirrhagia मूत्राशय का रक्तस्राव.
Cystirrhoea मूत्राशय का श्लेष्मास्राव रोग.
Cystitis मूत्राशय प्रदाह.
Cystocele मूत्राशयार्बुद.
Cystolithos मूत्राशयाश्मरी; मूत्राशय में पत्थरी का होना.
Cystopastic मूत्राशयाक्षेप.
Cystotomia पत्थरी को निकालने के लिये कीगई शस्त्रक्रिया.

# D

Dacosta's Disease ग्रन्थि वात विशेष.
Dacryadenalgia अश्रुस्रावक ग्रन्थि पीड़ा.
Dacryadenitis अश्रुस्रावक ग्रन्थि प्रदाह.
Dacryadenoscirrhus अश्रुस्रावक ग्रन्थि का फोड़ा.
Dacryagogatreusia अश्रु प्रणाली का बंदीकरण.
Dacryagogue अश्रुस्रावक, अश्रुस्रावक औषधि.
Dacrycystalgia अश्रुकोष प्रदाह.
Dacryelcosis अश्रुपकरण में क्षत होना.
Dacryocyst अश्रुकोष.
Dacryocystalgia अश्रुकोष पीड़ा.
Dacryocystitis अश्रुकोष प्रदाह.
Dacryocystoblennorrhea अश्रुकोष से श्लेष्मा का स्राव, आंखों में गीड़ (कीच) का आना.
Dacryocystocele अश्रुग्रन्थि का निर्गम या प्रलयन.
Dacryocystoptosis अश्रुकोष की स्थानच्युति.
Dacryocystorhinotomy अश्रुकोष और नाक के बीच संयोगी तत्व का बनना.
Dacryocystosyringotomy अश्रुकोष और प्रणाली का व्यवच्छेदन.
Dacryocystotome अश्रुकोष व्यवच्छेदक चाकू.
Dacryocystotomy अश्रुकोष में सूराख करने की शस्त्रक्रिया.
Dacryohemorrhea रक्ताश्रुस्राव, नेत्रों से खून के आंसू गिरना.
Dacryolin अश्रुओं में स्थित एक श्वेत पदार्थ; आंसुओं से निकलने वाला एक सफेद पदार्थ.
Dacryolite, Dacryolith अश्रु शिला.
Dacryoma अश्रु-वर्ण.
Dacryon अश्रु-विन्दु.
Dacryops अश्रु-प्रणाली प्रसरण.
Dacryopyorrhea पूयवत् अश्रुस्राव, पीव की तरह आंसुओं का निकलना.
Dacryopyosis अश्रु प्रणाली संकोचन.
Dacryorrhea अश्रु का अत्यधिक विकृत स्राव.
Dacryosolenitis अश्रु प्रणाली प्रदाह.
Dacryostenosis अश्रु प्रणाली संकोचन.
Dactyl अंगुली या अंगूठा.
Dactylion दो अंगुलियों का जुड़ जाना, जुड़ी हुई अंगुलियां.
Dactylitis अंगुलियों का सोजन.
Dactylocampsodynia अँगुलियों का मुड़ा हुआ हिस्सा.
Dactylogram अंगुली या अंगूठे की छाप.
Dactylography अंगुलियों की छाप का अध्ययन.
Dactylogryposis अंगुलियों का स्थाई रूप से टेढ़ा हो जाना.
Dactylology अंगुलियों के संकेत द्वारा संभाषण; अंगुलियों के संकेत द्वारा बातचीत करना.
Dactylolysis गर्म देशों का एक रोग विशेष जिसमें कनिष्टिका ( छोटी अंगुली गलकर गिर जाती है. )
Dactylomegaly अंगुलियों की अत्यधिक दीर्घता; असाधारण लंबाई की अंगुलियां.
Dactyloscopy अंगुलियों के छाप की परीक्षा; हस्त छाप परीक्षण.
Dactylospasm अँगुली या अंगूठे का आक्षेप.
Daemonomania भूत बाधा जनित उन्माद. इसमें मनुष्य को यह मालूम होने लगता है कि उसके शरीर में भूत या प्रेत का असर है.
D. A. H. हृदय की अव्यवस्थित क्रिया, ( यह Disordered action of the heart का संक्षिप्त रूप है ).
Daltonism वर्णान्धता, विभिन्न रंगों के पहचानने की अक्षमता.
Dancing disease नृत्योन्माद, नाच का पागलपन.
Dandy fever हड्डी तोड़ बुखार.
Darwinism विकासवाद, उत्क्रान्तिवाद; (विकासवाद का सिद्धान्त महामति डार्विन साहब ने निकाला था)
Dasetherapy. वह चिकित्सा पद्धति जो रोगी को उस स्थान में रहने का आदेश करती है जो अनन्नास के वृक्षों से घिरा हुआ हो।
Dasymeter गैस का घनत्व मापने का यन्त्र, वाष्प-घनत्व मापक यन्त्र.

Day-blindness दिवसान्धता, इस बीमारी में मनुष्य को दिन के वक्त में बहुत थोड़ा दिखाई देता है। दिन की अपेक्षा रात को अच्छा दिखलाई देता है.

Deacidification अम्लता निवारण; अम्लता विनाश.

Deactivation कमजोर करना, गति निधि हीन करना.

Deaf-mutism गूंगा और बहरा होना.

Deafness बहरापन, बधिरता.

Base deafness धीमी आवाज को न सुनना, बहरापन जिसमें धीमी आवाज न सुनाई दे.

Boiler Maker's deafness मशीनरी पर काम करने वालों में होने वाला बहरापन; (इसमें मनुष्य साधारण बातचीत करने में कठिनता प्रतीत करता है)

Cerebral deafness मस्तिष्काघात जनित-बधिरता, सिर में चोट लग जाने के कारण होने वाला बहरापन.

Cortical deafness मस्तिष्क-केन्द्र की विकृति से होने वाला बहरापन; मस्तिष्क केन्द्र विकृति-जन्य बधिरता.

Mind deafness वाणी श्रवण अक्षमता, वह बहरापन जिसमें मनुष्य दूसरे मनुष्य की बोली सुनने समझने में असमर्थ रहता है.

Paradoxical deafness—वह बहरापन जिसमें मनुष्य सिर्फ जोर ही की आवाज सुन सके.

Psychic deafness वाणी श्रवण अक्षमता.

Word deafness वाणी श्रवण अक्षमता.

Debility—निर्बलता; कमजोरी; शक्ति का अभाव। निर्बलता स्वयं कोई रोग नहीं है, बल्कि बहुत से रोगों का एक लक्षण-मात्र है। किसी सख्त बीमारी के पहले या बाद में शरीर में निर्बलता का अनुभव होता है। उस समय खुद अपना इलाज आप करने की कोशिश नहीं करनी चाहिये बल्कि किसी कुशल वैद्य की सलाह लेनी चाहिये जो निर्बलता के कारण को दूर करे।

Debilitant निर्बलताकारक; उत्तेजना प्रतिशामक.

Debridement घावों की चिकित्सा विशेष जिससे उनमें से विजातीय द्रव्य निकाल दिये जाते हैं.

Decalcification शरीर के तन्तुओं से चूने के अंश को निकालने की क्रिया.

Decalvant बालों का निकालना या नाश करना.

Decameter दस मिटर या ३९३.७१ क्यूबिक इञ्च.

Decapitation (भ्रूण का) सिर अलग करने की क्रिया.

Decapsulation झिल्ली के कोष को हटाना.

Decentration विकेन्द्रीकरण; केन्द्र से हटाना.

Dechloridation खाद्य पदार्थ से नमक को अलग करना.

Decidua गर्भ कला.

Decigram ग्राम का $\frac{1}{10}$ हिस्सा.

Decline क्रमशः अवनति होना; ह्रास.

Decoction काढ़ा.

Decollator भ्रूण मस्तक विदारक यन्त्र; वह यन्त्र जिससे माता की जान बचाने के लिये भ्रूण का सिर अलग कर दिया जाता है.

Decoloration वर्णहीनता.

Decomposition रासायनिक विश्लेषण; विघटन; सड़ावट.

Decompression भार निवारण; दबाव का हटाना.

Decongestive रक्तसञ्चय न्यूनीकरण; रक्त सञ्चय को कम करना.

Decortication छिल्के का हटाना.

Decubital शय्याक्षत सम्बन्धी; बिछौने के घाव के मुतल्लिक.

Decubitus शय्याक्षत; लंबी बीमारी के कारण लेटे रहने से शरीर में होने वाले घाव.

Defatigation अत्यधिक थकावट.

Defatted चर्बी विहीन.

Defecation शौच; मलत्याग.

Defective व्यंग्यपूर्ण; दोषपूर्ण; सदोष.

Definitive स्थायी; मुस्तकिल.

Defluvium capillorum केशों का आकस्मिक पतन.

Defluxion अतिस्राव; खूब बहना.

Deformation विकृत रचना; विरूपता; अस्वाभाविक आकृति.

Gunstock Deformation कोनी के पास हड्डी के टूट जाने से भुजा और अग्रभुजा के बीच कोन बन जाना.

Defunctionalization शरीर-व्यापार नाशक क्रिया.

Deganglionate वात ग्रन्थि व्यवच्छेद; सड़े हुए फोड़े को शस्त्रक्रिया द्वारा निकाल देना.

Degassing उन मनुष्यों की चिकित्सा जिन पर गैस की लपट का असर हुआ है.

Degeneration अपकर्ष; अधोगति.

Deglutition निगलन क्रिया; निगलने का काम.

Degote वर्च का तेल जो चर्म रोग में काम आता है.

Deliriant भोजपत्र का तैल.

Delirium सन्निपात; सरसाम; कफ, वात और पित्त तीनों का एक साथ विगड़ना; त्रिदोष.

Alcoholic Delirium मद्यपानादि के अतिसेवन से होने वाला सन्निपात, मद्यपान जन्य सन्निपात.

Delirium Cordis हृदय का अति कंपन

Delirium of Grandeur वह सन्निपात जिसमें रोगी अपनी महानता और वैभव के अतिशयोक्ति पूर्ण विचारों में डूबा रहता है.

Lingual Delirium सन्निपातिक वकवाद; वह सन्निपात जिसमें मनुष्य निरर्थक वकता है.

Delirium of Negation वह सन्निपात जिसमें मनुष्य का यह वृथा खयाल होजाय कि उसका कुछ खोगया है.

Toxic Delirium विष जन्य सन्निपात.

Traumatic Delirum चोट के सदमे से होने वाला सन्निपात.

Delirium tremens मद्यपानादि जन्य सन्निपात.

Delitescence जहरी फोड़े का आकस्मिक लोप जिससे जहर अंदर का अंदर रहजाय.

Deliver प्रसूति होना या करवाना.

Delivery प्रसूति

Delousing जूँ का नाश करना.

Deltoideushmuscle अंसाच्छादनी पेशी.

Deltoid tuberosity अंसार्बुद.

Delusion भ्रम.

Depressed delusion शोक भ्रम; वह भ्रम जिससे मनुष्य के दिमाग में रंज के खयाल चक्कर खाते रहें.

Delusion of negation अभाव सूचक भ्रम; वह भ्रम जिसमें मनुष्य यह मूर्खता पूर्ण विचार करता है कि उसके शरीर का कुछ हिस्सा चला गया है और दुनिया मिट गई है.

Delusion of persecution अभियोग-भय सूचक भ्रम; वह भ्रम जिसमें रोगी के वृथा ये विचार होजाते हैं कि उस पर मुकद्दमा चलाया जायगा और उसे हानि पहुँचाई जायगी.

Expensive delusion महानता सूचक भ्रम; वह भ्रम जिसमें मनुष्य को अपनी महानता और शक्ति का मूर्खता पूर्ण खयाल होता रहे.

Systematised Delusion सुव्यवस्थित भ्रम; वह भ्रम जिसमें रोगी के विचारों की शृंखला सुव्यवस्थित हो.

Unsystematised Delusion अव्यवस्थित भ्रम; वह भ्रम जिसमें रोगी के विचार विश्रृंखलित हों.

Delusional भ्रम सम्बन्धी.

Dement बुद्धि हीन मनुष्य; वह मनुष्य जिसने अपनी बुद्धि खो दी है.

Dementia बुद्धि हीनता जन्य उन्माद; वह उन्माद जो बुद्धि के नाश होने के कारण उत्पन्न होता है.

Paralytic Dementia पक्षाघातजन्य उन्माद.

Primary Dementia वह उन्माद जो अन्य प्रकार के उन्मादों से स्वतन्त्र हो.

Secondary Dementia वह उन्माद जो किसी दूसरे उन्माद के पीछे हुआ हो.

Demibain कटि स्नान

Demography मानव विज्ञान की शाखा

Demonomania भूत प्रेतादि जन्य उन्माद (इसमें मनुष्य भूत बाधा के खयाल में पागल हो जाता है).

Demonopathy भूत प्रेतादि जन्य उन्माद.

Demonstrator प्रयोगकर्ता.

Demorphinization मॉर्फिन से विहीन करने का काम.

Demustardization उन मनुष्यों की चिकित्सा जो मस्टर्ड गेस के विषाक्त प्रभाव के शिकार हुए हों.

Demutization गूँगे बहरों की शिक्षा.

Dens दांत, दन्त

Dengue—अस्थिभंजक ज्वर, हड्डी तोड बुखार। यह रोग बहुधा गर्म देशों में होता है और संक्रामक माना जाता है। यह रोग एक विशेष प्रकार के मच्छर द्वारा फैलता है। इस रोग में सिर, आंखें, शरीर के जोड़ और हड्डियों में असह्य पीडा होती है। इसी लिये इसे हड्डी तोड़ बुखार कहते हैं। ४—५ दिन ज्वर रहने के बाद शरीर पर लाल लाल दाने निकल आते हैं जो २—३ दिन में साफ हो जाते हैं। रोगी को मच्छरों से बचाना चाहिये।

अभी कुछ वर्ष हुए भारतवर्ष में इस रोग का बड़ा प्रकोप हुआ था। घर घर में इस रोग ने अड्डा जमा लिया था। उस समय चिकित्सा संसार में इस रोग की वैज्ञानिक छान बीन विशेष रूप से होने लगी थी

इस रोग के आक्रमण के शुरू में बड़े ज़ोर का सिरदर्द होने लगता है. ऐसा मालूम होने लगता है मानों सिर फटा जा रहा है। बडी बेचैनी होती है; ठंड से कंपकंपी छूटती है, कमजोरी मालूम होती है। इसके अतिरिक्त पीठ, अवयव, सन्धि, जोड़ आदि में असह्य वेदना होने लगती है, ज्वर भी चढ़ आता है। वह इतना कि उसका तापमान १०३ से १०४ तक हो जाता है कभी कभी जोड़ में बड़े जोर का दर्द उठ कर यह रोग शुरू हो जाता है

यह रोग एक अतिसूक्ष्म जीवाणु के कारण होता है। यह जीवाणु रोगी के रक्त में पाया जाता है।

रोगाक्रमण के लगभग बारह घंटे के बाद शरीर पर विस्फोटक निकल आते हैं ये मुंह, छाती, हथेली और अन्य स्थानों पर कसरत से दिखलाई देने लगते हैं। ये लगभग ४८ घन्टे रहते हे। फिर मुर्झाने लगते हैं। बुखार में, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, तापमान १०४ तक बढ जाता है। नाडी की गति प्रति मिनिट १०४ तक हो जाती है। पर यह अकसर रोग की प्रथमावस्था में रहती है। अकसर तीन चार दिन पीछे ज्वर कम हो जाता है और ज्वर के घटने पर शरीर का दर्द भी कम हो जाता है। एक दो दिन कम रह कर ज्वर फिर दूसरी बार चढ़ आता है और एक दो दिन रहता है। इसी समय फिर दाने भी निकलते हैं जो खसरा सरीखे होते हैं। रोग की यह दूसरी अवस्था बीमार को बहुत कमजोर कर देती है। वह बड़ा निराश सा हो जाता है। रोग आम तौर से ७—८ दिन में और कभी इससे भी कम में ठीक हो जाता है इस रोग की जब हवा फैलती है तब वह कईयों को मौत के मुँह में उतार देती है यह रोग संक्रामक है।

जब यह हवा आम तौर से फैली हो तब उससे बचना कठिन है। पर ऐसे समय मच्छरों से बचना चाहिये। एडिस नाम का मच्छर जब किसी रोगी को काटता है, तब उसके शरीर में ये जन्तु आ जाते हैं और फिर इधर उधर फैलते हैं पिस्सू और कभी कभी क्युलेक्स के काटने से भी यह रोग हो जाता है। इसलिये बीमारी के दिनों में मसहरी में सोना चाहिये।

इसके अतिरिक्त चिकित्सक को रोगी की आंतड़ियों की स्थिति का पता लगाना चाहिये। कब्ज हो तो हल्के जुलाब के द्वारा उसे दूर करना चाहिये पीडा आदि के लिये सोडियम सैलिसिलास विशेष उपकारी है

आयुर्वेद चिकित्सा का क्रम इस प्रकार होना चाहिये पहले पेट को साफ करने के लिये इच्छाभेदी देना चाहिये। इसके बाद यदि बुखार का जोर कम हो तो पितपापड़े के क्वाथ के साथ त्रिभुवन रस देना चाहिये। नींद न आने तथा अंगों के दुखने पर जातिफलादि देना चाहिये। ज्वर उतारने के लिये किरातादि क्वाथ का सेवन कराना चाहिये दर्द वाली गाँठों पर विषगर्भ तैल का मालिश करना चाहिये

होमियोपैथिक चिकित्सा में ब्रायोनिया, रसटॉक्स यूपेटोरियम, एकोनाइट आदि दिये जाते हैं। रोग के आरम्भ में एकोनाइट की कुछ खुराकें देकर ब्रायोनिया देना चाहिये। अगर हड्डियों में बहुत दर्द हो तो यूपेटोरियम का सहारा लेना चाहिये। कै हो तो इपेक्या ब्रायोनिया सेवन करना चाहिये।

Densimeter घनत्वमापक यंत्र

Dentagra दन्त पीड़ा, दांत का दर्द

Dental दन्त सम्बन्धी

Dental Engine एक यन्त्र जो दन्त विद्या में काम आता है
Dental Caries कृमि दन्तक.
Dentaphone एक प्रकार का श्रवण यन्त्र विशेष.
Dentate nucleus दंत केन्द्र.
Dentes sapientiae बुद्धि दांत.
Dentifrice दंत मंजन
Dentigerous दन्तोत्पत्ति सम्बन्धी; दंत सम्बन्धी.
Dentilabial दन्त और ओष्ठ संबन्धी,
Dentilingual दन्त और जिव्हा सम्बन्धी.
Dentilinimentum दन्तौषधि का नाम विशेष.
Dentimeter दन्त मापक यन्त्र.
Dentin डेन्टिन; दन्तोपकरण.
Dentinal दन्तोपकरण सवन्धी.
Dentinification डेन्टिन रचना.
Dentinitis डेन्टिन या दन्तोपकरण की सोजन.
Dentinoid डेन्टिन का वना हुआ फोडा.
Dentinoma डेन्टिन का फोड़ा.
Dentin osteoid हड्डी और डेन्टिन का वना हुआ फोड़ा.
Dentist दन्त विद्या विशारद.
Dentistry दन्त विद्या; दांतों का इल्म.
Cosmetic Dentistry सौन्दर्यशाली दन्त विद्या; वह दंत विद्या जिसमें टूटे हुए दांतों की जगह नये दांत वैठाये जाते हैं और चेहरे की खूबसूरती पहले जैसी करदी जाती है.
Esthetic Dentistry सौन्दर्य्य कारक दन्त विद्या.
Operative Dentistry दन्त व्यवच्छेदन शास्त्र; दन्त विद्या की वह शाखा जो दांतों की शस्त्र क्रिया से सम्बन्ध रखती है। शस्त्र क्रिया द्वारा दांतों के निकालने आदि का इसमें समावेश हो जाता है.
Dentition नये दांतों का उगना; दंतोद्भव; दन्त विन्यास.
Denture दांतों की वत्तीसी; कृत्रिम दांतों की वत्तीसी के लिये भी यह शब्द काम में आता है.
Artificial Denture कृत्रिम दांतों की वत्तीसी.
Immediate Denture तात्कालिक वत्तीसी; काम चलाऊ वत्तीसी; यह वत्तीसी काम चलाने के लिये उस वक्त मुँह में वैठाई जाती है जब कि मसूड़े ( Gums ) स्थायी वत्तीसी वैठाने के योग्य कठिन न हो गये हों.
Partial Denture अधूरी वत्तीसी; आंशिक वत्तीसी.
Permanent Denture दांतों की स्थायी वत्तीसी; वह वतीसी जो मसूड़े के पूरी तौर से कठिन हो जाने पर स्थायी रूप से वैठाई जाती है.
Deodorant गन्ध नाशक, गन्ध नाशक औषधि.
Deodorizer गन्ध नाशक औषधि.
Deontology कर्त्तव्य विज्ञान, वैद्यकीय नीति शास्त्र.
Deoppilation बाधा हरण.
Deossification हड्डी में से खनिज द्रव्यों का नाश हो जाना.
Deoxidate, Deoxidize, Deoxygenate ओक्सीजन से रहित करना; ऑक्सीजन से विहीन करना.
Deoxidation, Deoxidization, Deoxygenation किसी पदार्थ या द्रव्य में से ऑक्सीजन को अलग करने की क्रिया.
Depersonalization व्यक्तित्व की भावना का विनाश.
Depilate शिर से केशों को अलग करना.
Depilatory केश नाशक, केश नाशक द्रव्य.
Deposit जमा होना, शरीर में वाहरी द्रव्यों के जमा होने के लिये यह शब्द काम में लाया जाता है.
Depraved विकृत.
Depressant अवसन्नता कारक; उपशामक औषध.
Depressed पिचकी हुई.
Depression पतन, गिरावट, शारीरिक या मानसिक शक्तियों का ह्रास, खात.
Deep depression उलूखल.
Deradenitis गल ग्रन्थियों का प्रदाह.
Deradenoncus गल ग्रन्थि का सोजन.
Derangement मानसिक विकृति; उन्माद; पागलपन.
Deratization चूहों की वरवादी; चूहों का विनाश.
Derm, Derma चर्म, त्वक्, चमडा.
Dermalaxia त्वक् की विकृत कोमलता.
Dermalgia त्वक् स्नायु शूल.

Dermametropathism त्वक् परीक्षण द्वारा रोग निदान.

Dermamyiasis मक्खियों से होने वाली चमड़े की बीमारी, मक्षिका जन्य चर्म रोग.

Dermanaplasty एक स्थान के या एक प्राणी के चमड़े को दूसरे स्थान व प्राणी में लगाने की क्रिया.

Dermapostasis चर्म रोग विशेष जिसमें फोड़ा हो जाता है।

Dermatatrophia त्वक् क्षय; चर्म क्षीणता.

Dermatauxe चर्म की विकृत वृद्धि; विकृत त्वक् वृद्धि.

Dermatitis त्वक् प्रदाह, चर्म प्रदाह, चमड़े की सोजन.

Dermatohautoplasty रोगी के शरीर के एक स्थान के चमड़े को दूसरे स्थान में लगाने की क्रिया.

Dermatocellulitis त्वक् प्रदाह, चर्म प्रदाह.

Dermatoconiosis धूल से होने वाला चर्म प्रदाह.

Dermatodynia त्वक् स्नायु शूल.

Dermatography त्वक् वर्णन; चर्म वर्णन.

Dermatoheteroplasty एक मनुष्य का चमड़ा किसी वैद्यकीय आवश्यकता के वश होकर दूसरे मनुष्य पर लगाने की क्रिया।

Dermatologist चर्म विद्या विशारद.

Dermatology चर्म विद्या.

Dermatoma चर्म तन्तुओं की असाधारण वृद्धि.

Dermatome चर्म व्यवच्छेदक यन्त्र; चमड़ा काटने का औजार.

Dermatomucosomyositis चर्म और श्लेष्मकला का प्रदाह.

Dermatomycosis चर्म रोग.

Dermatoneurosis चर्म की स्नायु वेदना.

Dermatopathia, Dermatopathy त्वक् रोग, चर्म रोग.

Dermatopathology त्वक् रोग निदान; चर्म रोग निदान.

Dermatopathophobia चर्म रोगातंक. इसमें रोगी को चर्म रोग होने का डर बना रहता है.

Dermatophobia चर्म रोगातंक.

Dermatophyte एक चर्म जन्तु विशेष.

Dermatophytosis चर्म रोग विशेष.

Dermatoplasty चर्म सम्बन्धी शस्त्र क्रिया.

Dermatorrhagia चर्म से रक्त निःसरण; चमड़े से खून का निकलना.

Dermatorrhea पसीने की विकृत वृद्धि; किसी शारीरिक विकृति के कारण पसीने का ज्यादा आना.

Dermatoscopy त्वक् परीक्षा; चर्म की केश वाहिनियों की सूक्ष्म दर्शक यन्त्र द्वारा परिक्षण.

Dermatosis चर्म विकृति.

Dermatotherapy चर्म रोग चिकित्सा; चमड़े की बीमारी का इलाज.

Dermatozoon त्वक् जीवी जन्तु.

Dermatrophia त्वक् क्षय; चर्म क्षय.

Dermis त्वक्; चर्म.

Dermitis त्वक् प्रदाह, चमड़े की सोजन.

Dermoidectomy चर्म व्यवच्छेदन क्रिया.

Dermolysis त्वक् नाश; चर्म नाश.

Dermomycosis फंगस द्वारा उत्पन्न चर्म व्याधि.

Dermoneurosis चर्म-स्नायु पीड़ा.

Dermonosology चर्म रोग निदान, त्वक् रोग निदान.

Dermopathy चर्म रोग.

Dermophlebitis चर्म की शिराओं का प्रदाह, चमड़े की नसों की सोजन.

Dermorrhagia चर्म से रक्तश्राव होना, त्वक् रक्तस्राव.

Dermostenosis चर्म संकोचन, त्वक् संकोचन.

Dermosynovitis एड़ी की सोजन.

Dermosyphilography त्वक् रोग और उपदंश से सम्बन्धित वैद्यक की शाखा विशेष.

Dermosyphilopathy उपदंश जनित त्वक् रोग; गर्मी से उत्पन्न होने वाली चमड़ी की बीमारी.

Dermovaccine एक प्रकार का वैक्सीन जो त्वचा में इन्जैक्शन देने के लिये तैयार किया जाता है.

Derodidymus एक प्रकार का विकृत शरीर जिसके दो गर्दन और दो शरीर होते हैं.

Desanimania उन्माद; पागलपन.

Descending Aorta अधोगामी वृहत् धमनी.

Descending Colon अधोगामी वृहदन्त्र.

Descriptive Anatomy वर्णनात्मक शरीर संस्थान शास्त्र या विद्या.
Desexualize नपुंसकत्वकरण; हींजड़ा बनाना.
Deshydremia रक्त में द्रव तत्त्वों की कमी.
Desmogenous संयोगी तन्तु सम्बन्धी.
Desmography बंधनी विज्ञान .
Desmoid कठिन तन्तुमय विद्रधि.
Desmology बन्धनी विज्ञान.
Desmopathy सन्धिबन्ध की पीड़ा.
Desmosis संयोगी तन्तुओं की व्याधि.
Desmotomy संधिबंध का व्यवच्छेदन.
Detergent विरेचक; विरेचक औषध.
Determination of blood रक्त संचार.
Detrius अवशेष.
Deuteranopia, Deuteranopsia हरित् अंधता.
Devasation इंद्रिय विशेष की रक्तवाहिनियों का नाश.
Devascularization शरीर के किसी हिस्से से खून का निकाला जाना; रक्तनिष्काशन.
Diabetes बहु मूत्र रोग.
Biliary diabetes पैत्तिक बहु मूत्र.
Conjugal diabetes दाम्पत्य बहु मूत्र; वह बहु-मूत्र जिसका असर पति पत्नी दोनों पर हो.
Diabetes descipiens वह मूत्रमेह जिसमें पेशाब के अंदर शक्कर तो आती रहे पर बार बार पेशाब न हो और न ज्यादा प्यास लगे.
Diabetes insipidues मूत्रमेह; वह मधुमेह जिसमें रोगी के पेशाब में मामूली से ज्यादा शक्कर न हो.
Pancreatic diabetes क्लोम व्याधि सहित मधुमेह; वह मधुमेह जिसमें क्लोम व्याधि भी साथ हो.
Phosphatic diabetes वह मधुमेह जिसमें पेशाब में फॉस्फेट की अधिकता हो.
Diabetes mellitus मधुमेह; शर्करा मेह; ज़ियाबेतीस। इस रोग में मूत्र के साथ शर्करा मिली हुई निकलती है। यह रोग विशेष कर मानसिक श्रम अधिक करने वालों को या पौष्टिक भोजन के साथ शारीरिक श्रम न करने वालों को होता है। आजकल यह रोग बहुत पाया जाता है। मधुमेह का रोगी बार बार पेशाब करता है और उसको बहुत प्यास लगती है। किसी किसी रोगी को भूख भी बहुत ज्यादा लगती है परंतु अधिक भोजन करने पर भी निर्बलता बनी रहती है। रोगी के मुंह का स्वाद भी मीठा मीठा सा रहता है। मधुमेह के रोगी को अनेक उपद्रवों का भय रहता है, जिनमें फोड़े, अदीठ फोड़े; स्नायु-पीड़ा, मोतियाबिन्द तथा मूर्च्छा मुख्य हैं। इसके अलावा न्युमोनिया, क्षय इत्यादि रोगों का भी मधुमेही पर जल्दी असर होता है। मधुमेह बड़ा भयंकर रोग है। इसका कारण रक्त में ऐसे तत्व का अभाव है जो कर्बोज पदार्थों का पाचन करता है। इस तत्त्व के न रहने से शरीर कर्बोज (शर्करा, स्टार्च, इत्यादि) द्रव्यों को पचा नहीं सकता और ये सब शर्करा के रूप में पेशाब के साथ बाहर निकल जाते हैं। यह रोग ज्यादातर अधेड़ उम्रवालों को होता है, परंतु बालकों को भी अकसर होता देखा गया है। छोटी उम्र में बहुधा सांघातिक हो जाता है.

मधुमेह की अभी तक कोई अमोघ औषधि नहीं प्राप्त हुई है। इस प्रकार की औषधियां तो अनेक हैं, जिनके खाते रहने से मूत्र में शर्करा की मात्रा कम होजाती है या बिलकुल ही नहीं रहती परंतु दवा बंद कर देने पर फिर जारी होजाती है। 'इंसुलिन' का इंजेक्शन इस कार्य के लिये बहुत उपयोगी सिद्ध हुआ है।

मधुमेह के रोगी को भोजन में भी बड़ी साव-धानी रखने की आवश्यकता है। कर्बोज वाले पदार्थों का सेवन त्याग देना चाहिये। शर्करा या शर्करा-संयुक्त पदार्थ तो बिलकुल वर्ज्य हैं। मीठा खाने की इच्छा हो तो Saccharin ले सकते हैं। तमाम अनाज, आलू, अरारोट, गाजर, शलजम इत्यादि अपथ्य हैं। हरे शाक, चोकर, प्याज, गोभी, हाथीचक, अखरोट, इत्यादि पथ्य हैं। फल भी नहीं खाने चाहियें। हां दूध, घी, मक्खन, पनीर खूब खा सकते हैं.

शुद्ध वायु का सेवन, हलका व्यायाम, योग्य पथ्य और आहार विहार से रोग के लक्षण कम हो जाते हैं.

जो खूब शारीरिक श्रम करते हैं और पौष्टिक परंतु सादा भोजन करते हैं, उन्हें यह रोग कभी नहीं

हो सकता। चिन्ता, अत्यधिक मानसिक श्रम, निश्चेष्टता इत्यादि, इस रोग के मुख्य कारण हैं.

Diabetic मधुमेह सम्बंधी; बहुमूत्र सम्बन्धी.

Diabetic sugar मधुमेह जन्य शर्करा; मधुमेही के पेशाब में पाई जाने वाली शक्कर.

Diabetifuge मधुमेह चिकित्सा.

Diabetin शर्करा विशेष (यह फल, शहद और आतड़ियों से निकाली जाती है).

Diabetogenic मधुमेह कारक, मधुमेह उत्पन्न करने वाला

Diabetogenous मधुमेह जनक.

Diabetometer मधुमेह शर्करा मापक यन्त्र, एक यन्त्र विशेष जिससे यह देखा जाता है कि मधुमेह रोगी के पेशाब में शक्कर का कितना हिस्सा है.

Diabrotic क्षतकर; दाहक.

Diagnosis रोग निदान; रोग परीक्षा

Clinical diagnosis रोग लक्षणों पर स्थित निदान; लक्षण प्रधान निदान.

Differential diagnosis रोग विभेदीकरण निदान; रोग का वह निदान जिसमें दो समान व्याधियों का परीक्षण उनके लक्षणों की तुलना से किया जाता है.

Diagnosis by exclusion केवल रोग निदान; इसमें अन्य सब बातों को छोड़ कर केवल रोग का निश्चयात्मक निदान किया जाता है.

Physical diagnosis बाह्य परीक्षा द्वारा रोग निदान.

Serum diagnosis रक्त रस और उनकी प्रतिक्रियाओं द्वारा किया जाने वाला रोग निदान.

Diagnostic रोग निदान सम्बन्धी.

Diagnostician, Diagnost रोग निदान विशारद; वह मनुष्य जो रोग के निदान में बहुत कुशल हो.

Diagram नकशा. रूप रेखा.

Diaphragm वक्षोदर मध्यस्थ पेशी.

Diaphragmalgia वक्षोदर का स्नायु शूल.

Diaphragmodynia वक्षोदर पीड़ा.

Diaphragmatitis, Diaphragmitis वक्षोदर प्रदाह

Diaphtherin एक प्रकार का विषघ्न चूर्ण विशेष.

Diapnoic स्वेद कारक; पसीना लाने वाली (दवा)

Diarrhea, Diarrhoea अतिसार; उदरामय, पतले दस्तों का रोग। इस रोग में दस्त पतले और बारबार आते हैं। इस रोग के अनेक कारण हो सकते हैं, जैसे, बदहजमी, भोजन के साथ किसी विषैले पदार्थ का उदर में चला जाना, अधिक भोजन करना या ऐसा भोजन करना जिसमें आंतों को पीड़ा पहुंचाने वाली वस्तुएं हों। कभी कभी भय, आतंक इत्यादि मनोवैज्ञानिक कारणों से भी दस्त हो जाते हैं। टायफाइड ज्वर, आंतों का क्षयरोग; कोलाइटिस, रक्तातिसार, इत्यादि के रोगाणु भी बहुधा आंतों में शोथ उत्पन्न करके अतिसार पैदा कर देते हैं। अतिसार की चिकित्सा का दारमदार इसी पर है कि जिन उपर्युक्त अथवा अन्य किसी गंभीर कारण से रोग उत्पन्न हुआ हो उस कारण को दूर करना। जिस रोगी को कभी तो पतले दस्त आवें और कभी मलावरोध हो जाय उसे तुरन्त किसी चतुर वैद्य के पास जाना चाहिये।

यह रोग छोटे बालकों को अधिक होता है और इसके फलस्वरूप प्रति वर्ष अनगिनती बालकों की मृत्यु होती है। माता के दूध में गड़बड़ होने से या बालक का पेट साफ न रहने से विशेषकर दांत निकलने के समय में यह रोग आक्रमण करता है। अतिसार के बालक के साथ बड़ी सावधानी की आवश्यकता है। उसे कम से कम एक दिन कुछ भी खाने को न देना चाहिये। पानी अवश्य पिलाना चाहिये क्योंकि दस्तों के साथ पानी निकल जाने से खुश्की दौड़ जाती है। बार्ली-वाटर (जौ का पानी) भी दे सकते हैं।

बड़े आदमियों को यह रोग अकसर गर्मी या बरसात में होता है। यदि बदहजमी न होने दी जाय, हरे शाक भाजी का सेवन कम किया जाय और खट्टे पदार्थों का (नींबू इत्यादि) खूब व्यवहार किया जाय तो अतिसार होने का डर नहीं रहता। अतिसार रोग में लौंग, दालचीनी, इलायची, पेपरमिन्ट, कपूर, यूकलिप्टूस इत्यादि सुगन्धित तेलों और द्रव्यों का मिश्रण बहुत लाभ पहुंचाता है।

Cholerai diarrhoea तीव्र अतिसार जिसमें बहुत जोर के दस्त होते हों और साथ ही में कै और बेहोशी होती हो.

Critical diarrhoea किसी बीमारी की संकटावस्था के समय होने वाला अतिसार, या वह अतिसार जो संकट उपस्थित करदे.

Lienteric diarrhoea अतिसार विशेष, जिसमें दस्तों के साथ बे पचा हुआ अन्न निकले.

Mucous diarrhea श्लेष्म युक्त अतिसार विशेष; जिसके दस्तों में श्लेष्मा हो.

Summer diarrhoea ग्रीष्म ऋतुकालीन अतिसार; वह अतिसार जो ग्रीष्म काल की सख्त धूप के कारण बच्चों को होजाता है.

Diarthric द्विसन्धि सम्बन्धी; दो जोड़ों के मुतल्लिक.

Diarthrosis सचल अस्थिसन्धि.

Diastasis विसन्धान; स्थान च्युति.

Diastole हृदय प्रसरण.

Diathesis धातुदोष.

Dichromasy द्विवर्ण परीक्षण शक्ति; दो रंगों को पहचानने की शक्ति.

Dicliditis हृदयावरण प्रदाह.

Diet खाद्य. भोजन, स्वस्थ मनुष्य का दैनिक भोजन अथवा रोगी का पथ्य। भोजन पर ही शरीर की सारी क्रियायें निर्भर हैं अतः स्वस्थ मनुष्य को पौष्टिक परन्तु सात्विक भोजन करना चाहिये। चटपटी वस्तुयें, मिठाइयां, मादक द्रव्य, इत्यादि का सेवन बहुत परिमित रूप में करना चाहिये। भोजन के सम्बन्ध में निम्नलिखित नियमों का जहांतक हो सके, पालन करना चाहिये जिससे शरीर नीरोग तथा चित्त प्रफुल्लित रहे:—(१) भोजन बड़े इतमीनान के साथ निश्चित समय पर करना चाहिये और खूब चबा चबा कर खाना चाहिये (२) भोज्य पदार्थों में उन सब वस्तुओं का समावेश होना चाहिये जिनकी शरीर को आवश्यकता है (देखो Dietetics), (३) बासी या डिब्बों में बंद किये हुये भोजन की अपेक्षा ताजा भोजन ही पसंद करना चाहिये (४) केवल इतना भोजन करना चाहिये जिससे क्षुधा की निवृत्ति हो जाय, भूख न रहने पर भी स्वाद के लालच में ठूंस ठूंस कर खाना बुरा है (५) भोजन पकाया अच्छी तरह जावे, देखने में सुन्दर और खाने में स्वादु हो, उसके परोसने का ढंग भी रुचिकर हो जहां बैठ कर भोजन किया जाय वह स्थान भी शुद्ध और एकान्त हो (६) भोजन प्रसन्नचित्त और शोक तथा चिन्ता रहित होकर करना चाहिये।

मांसाहार से शाकाहार को उत्तम माना गया है। पश्चिमीय वैज्ञानिक भी अब इस बात को स्वीकार करने लगे हैं कि शाकाहारी मनुष्य में एक मांसाहारी मनुष्यों की अपेक्षा अधिक कार्यक्षमता तथा सहन शक्ति होती है।

बच्चों को अधिक भोजन की आवश्यकता होती हैं क्योंकि उनको शरीर वृद्धि के लिये तत्वों की आवश्यकता होती है। इसी प्रकार युवावस्था में भी भोजन खूब खाया जाता है परन्तु वृद्धावस्था में खुराक कम हो जाती है।

रोगावस्था में चिकित्सक के आदेशानुसार पथ्य दिया जाना आवश्यक है। अनेक रोगों की चिकित्सा तो केवल पथ्य पर ही निर्भर रहती है।

Absolute Diet उपवास; निराहार; अनशन; फ़ाक़ा.

Banting Diet स्थूल शरीर को कम करने के लिये दिया जाने वाला पथ्य या खाद्य। वह खाद्य जो चर्बी को घटाने के लिये दिया जाता है.

Bland Diet पौष्टिक भोजन.

Cantani's Diet निखालिस मांस भोजन (यह अकसर मधुमेह के रोगी को दिया जाता है).

Chittenden's Diet वह खाद्य द्रव्य जिसमें ४० से ५५ ग्राम तक प्रोटीन का अंश हो.

Coleman-Schaffer Diet मोती ज्वर पथ्य विशेष (इसमें क्रीम, कोको, दुग्धशर्करा, रोटी और मक्खन रहता है। यह सूक्ष्म मात्रा में बार-बार दिया जाता है).

Convalescent Diet बीमारी से उठने के बाद दिया जाने वाला पथ्य.

Diabetic Diet मधुमेह रोगी का पथ्य; मधुमेह के रोगी को दिया जाने वाला वह पथ्य विशेष जिसमें साधारण शक्कर, स्टार्चयुक्त पदार्थ (चावल आदि) फल और साधारण रोटी का परहेज रहता है।

Fever Diet ज्वर-पथ्य; वह पथ्य जो ज्वर रोगी के अनुकूल हो.

Gouty Diet सन्धिवात का पथ्य; वह पथ्य जो

सन्धिवात के निवारण के लिये दिया जाता है। इसमें नाईट्रोजन प्रधान खाद्य और शराब आदि का परहेज रखा जाता है.

High Protein Diet विशेष प्रोटीन-मय खाद्य; वह भोजन जिसमें प्रोटीन का अधिक अंश हो। इसमें ज्यादातर मांस और वनस्पतियों का शुमार होता है.

Ketogenic Diet चर्बीयुक्त खाद्य; वह भोजन जिसमें चर्बी का ज्यादा हिस्सा हो.

Minot-Murphy Diet यकृतयुक्त खाद्य; वह भोजन जिसमें यकृत का अंश अधिक हो। यह दुष्ट-पाण्डुरोग में दिया जाता है.

Pro-chownick Diet गर्भवती स्त्री को दिया जाने वाला पथ्य विशेष जो गर्भस्थ बालक के वजन और आकार को कम करे तथा माता की शक्ति को बढ़ावे.

Protective Diet रक्षा कारक भोजन; अत्यन्त हल्का भोजन जो शरीर के पाचन यंत्रों को आराम देने के लिये दिया जाता है.

Rheumatic Diet सन्धिवात का पथ्य; वह भोजन या पथ्य विशेष जो सन्धिवात के रोगियों को दिया जाता है.

Salt-free Diet लवण-विहीन भोजन; वह भोजन जिसमें नमक का कम से कम अंश हो.

Taylor's Diet वह खाद्य जो अंडे की सफेदी, जैतून का तेल तथा शक्कर से बनाया जाता है और उस वक्त दिया जाता है जब रोगी के पेशाब की परीक्षा इस आशय से की जाती है कि उसमें क्लोराइड्स ( Chlorids ) का अंश है या नहीं.

Tufnell's Diet तर भोजन विशेष जो गिल्टी के फोड़े के समय दिया जाता है.

Dietary भोजन पद्धति.

Dietetic भोजन संबंधी, पथ्य संबंधी.

Dietetics भोजन-विज्ञान, पथ्य विज्ञान.

वह विज्ञान जो यह निर्देश करता है कि मनुष्य को स्वस्थ अथवा बीमारी की अवस्था में कितना और कैसा भोजन करना चाहिये जिससे शरीर की क्षति पूर्ति होती रहे और शारीरिक तथा मानसिक श्रम करने की शक्ति उत्पन्न हो।

जिस प्रकार मशीन को चलाने के लिये कोयला, तेल, विद्युत् इत्यादि की आवश्यकता होती है उसी प्रकार शरीर-यन्त्र को चलाने के लिये भोजन की आवश्यकता होती है। बिना भोजन के कोई भी प्राणी जीवित नहीं रह सकता।

हमारे शरीर की रचना में लगभग ६५% जल, १८% प्रोटीन, १०% कर्बोज द्रव्य तथा ५-६% धातु-तत्व होते हैं अतः हमारा भोजन भी शरीर की आवश्यकताओं के अनुसार कई भागों में विभाजित किया जा सकता है —

(१) प्रोटीन—यह कार्बन, हाइड्रोजन, आक्सिजन, नाइट्रोजन, गंधक और फास्फोरस के संयोग से बनती है। शरीर का मांसल भाग अधिकतर प्रोटीन का ही बना हुआ है। प्रोटीन का काम शरीर के अंगों की क्षति को पूरा करना तथा पाचक रसों के बनने में सहायता देना है। दाल, दूध, मटर, अखरोट, बादाम, अंडा, मछली, गोश्त, इत्यादि में प्रोटीन का अधिक अंश होता है।

(२) कार्बोहाइड्रेट अथवा कर्बोज द्रव्य—ये कार्बन, हाइड्रोजन और आक्सिजन के संयोग से बनते हैं। इनका कार्य शरीर को शक्ति तथा उष्णता पहुँचाना है। चावल, गेहूँ, अरारोट, साबूदाना, आलू, शक्कर, शहद, मीठे फल, इत्यादि में कर्बोज बहुतायत से पाया जाता है। कर्बोज द्रव्यों के तीन वर्ग हैः—(क) शर्करा, जो गन्ने या अंगूर की शकर के रूप में पाई जाती है; (ख) स्टार्च, श्वेत सार या निशास्ता, जो भांति भांति के अन्नों में रहता है। चावल तो सब श्वेतसार ही होता है; ( ग ) सेल्युलोज या काष्ठोज, जो लकड़ी या शाक के रेशों में पाया जाता है।

(३) वसा या चर्बी—कर्बोज की भांति यह भी कार्बन, हाइड्रोजन तथा आक्सिजन के संयोग से बनती है। तेल, चर्बी, घी, मक्खन इत्यादि शुद्ध वसा के उदाहरण हैं परन्तु यह वस्तु बादाम, पिस्ता, चिलगोजा इत्यादि मेवाओं में तथा कई प्रकार के मांसों में भी रहती है।

(४) खनिजलवण—शरीर में अधिकतर केल-

शियम, लोह, मैगनीशियम, आयोडिन, सोडियम, पोटाशियम इत्यादि के लवण पाये जाते हैं। हड्डियां बनती तो कैलशियम से हैं परन्तु उनमें दृढ़ता लाने के लिये लोह की आवश्यकता होती है। इसी प्रकार रक्त के लाल रंग में भी लोह का भाग होता है। खनिज लवणों की कमी से शरीर शिथिल हो जाता है।

(५) जल—शरीर का कोई भाग ऐसा नहीं है जिसमें जल का कुछ अंश न हो। जल को हम भोजन तो नहीं कह सकते परन्तु वह भोजन के पाचन तथा शरीर से विषैले द्रव्यों को पसीने, पेशाब इत्यादि के द्वारा निकालने में बड़ी सहायता करता है।

(६) विटेमिन जिन्हें खाद्योज, अथवा जीवनीयगण भी कहते हैं—आधुनिक अनुसंधानों से पता लगा है कि प्राणीमात्र के स्वास्थ्य वृद्धि तथा शक्ति कायम रखने के लिये भोजन के अतिरिक्त और भी चीज़ों की आवश्यकता है जिनके बिना शरीर की क्रियायें मन्द पड़ जाती हैं और नाना प्रकार के रोग आ घेरते हैं। अभी तक पाँच तरह के विटेमिनों का पता लगा है। (See Vitamin).

(७) अन्य वस्तुयें जैसे मसाले, चाय, कहवा, इत्यादि–शरीर रचना के लिये इनमें से किसी वस्तु की आवश्यकता नहीं है। मसालों से भोजन स्वादिष्ट तथा रुचिकर हो जाता है जिससे पाचक रसों के बनने में सहायता मिलती है; परन्तु इनका अधिक सेवन हाजमे को बिगाड़ता है। चाय इत्यादि आधुनिक सभ्यता की देन हैं और इनका रिवाज बढ़ता ही जा रहा है। चाय, कहवा इत्यादि उत्तेजक वस्तुयें हैं और यदि उचित मात्रा में इनका सेवन किया जाय तो कोई हानि नहीं है। परन्तु चाय को अधिक देर तक उबालने से उसका टैनिन नामक विष पानी में घुल जाता है जो हानिकर है। बाज़ारू चाय, जिसमें पत्तियाँ घंटों तक पानी में पड़ी रहती हैं, नहीं पानी चाहिये।

भोजन जलवायु, स्वभाव और प्रकृति के अनुकूल होना चाहिये। इसी प्रकार मनुष्य की आयु, उसके स्वास्थ्य, अस्वास्थ्य, भार, कार्य, इत्यादि का भी विचार रखना चाहिये। बालकों को अधिक प्रोटीनमय भोजन की आवश्यकता होती है क्योंकि उनका शरीर निरन्तर बढ़ता रहता है।



Dietitian भोजन-विज्ञान विशारद, पथ्य-विद्या-निपुण.

Differential diagnosis समान रोगों का विभेदीकरण; जब डॉक्टर दो या अधिक समान लक्षण युक्त रोगों की परीक्षा, उनका सूक्ष्मता से विभेद कर, करता है तब उसके लिए यह शब्द व्यवहृत होता है.

Digastric दो पेट वाला.

Digestant पाचनोत्तेजक; पाचनोत्तेजक पदार्थ; वह पदार्थ जो हाज़मा को बढ़ाता है.

Digestion पाचन-क्रिया, हाजमा.

Artificial Digestion कृत्रिम पाचन-क्रिया; वह पाचन जिसकी क्रिया शरीर के बाहर होती हो.

Gastric Digestion जठर रस की क्रिया से होने वाला पाचन.

Intestinal Digestion आंतड़ियों के रस से होने वाला पाचन.

Pancreatic Digestion क्लोम-रस से होने वाला पाचन.

Peptic Digestion जठर रस की क्रिया से होने वाला पाचन.

Primary Digestion जठर और आंतड़ियोंके रस से होने वाला पाचन.

Salivary Digestion लार से होने वाला पाचन.

Secondary Digestion शरीर कोषाणुओं द्वारा उनमें रहे हुए पौष्टिक द्रव्यों की पाचन क्रिया.

Digestive पाचन क्रिया सम्बन्धी; पाचक.

Digit अंगुली या अंगूठा.

Digital अंगुली या अंगूठा सम्बन्धी.

Dihysteria दो गर्भाशय वाली.

Diphtheria रोहिणी; खुनाक.

यह अति तीव्र संक्रामक रोग है। भारतवर्ष की अपेक्षा पाश्चात्य देशों में इसका विशेष प्रकोप रहता है। यह रोग अधिकतर बच्चों को होता है। दो वर्ष से लेकर १५ वर्ष तक के बच्चों की सबसे अधिक मृत्यु होती है। वर्षा ऋतु के अंत और शरद् ऋतु के प्रथम भाग में इसका अधिक प्रभाव देखा गया है। मृत्यु की संख्या सबसे अधिक अक्टूबर, नवंबर, तथा दिसंबर में होती है। मई अथवा जून में यह रोग सबसे कम होता है।

इस रोग में गले, गल ग्रन्थियों और रयन्त्रों का विशेष प्रकार से प्रदाह होजाता है, जिसके कारण वहां एक झिल्ली-सी बनजाती है। इसके अतिरिक्त ज्वर भी होजाता है। इस रोग का विष इतना तीव्र होता है कि कम ज्वर होते हुए भी अत्यन्त सुस्ती आ जाती है। सूजन और झिल्ली के कारण श्वास लेने और निगलने में अत्यंत कठिनाई होती है। कभी कभी श्वास का रास्ता रुँध जाता है और मृत्यु भी होजाती है। आंखों और योनि में भी कभी कभी यह रोग होता है। कभी जख्मों पर भी इस रोग द्वारा झिल्ली बन जाती है।

इस रोग का कारण एक जीवाणु है जिसको 'क्लैब्स लौफलर' जीवाणु कहते हैं। यह बहुत सूक्ष्म होता है। आकार में यह लम्बा और कुछ मुड़ा हुआ दिखाई देता है। यह जीवाणु विशेष कर श्वास मार्ग के ऊपरी भाग में रोग उत्पन्न करता है, जहां पर एक श्वेत रंग की झिल्ली बन जाती है। इस कारण यह जीवाणु रोगियों के नाक और मुख से निकलने वाले स्रावों में पाया जाता है। यह जीवाणु कोमल होता है और धूप तथा विसंक्रामक औषधियों से शीघ्र नष्ट हो जाता है। श्लेष्मा तथा रोगी के गले से निकली हुई झिल्ली में कुछ समय तक जीवित रह सकता है।

इस रोग का संक्रमण काल १४ दिन से ५ या ६ सप्ताह तक माना जाता है। वास्तव में इसके सम्बन्ध में सबों का मत निश्चित नहीं है। रोग से मुक्त होने के पश्चात् समय समय पर गले की पूर्ण परीक्षा होनी चाहिये। जब तक गले में जीवाणु मिलें तब तक गले की पूर्ण परीक्षा होनी चाहिये। जब तक गले में जीवाणु मिलें तब तक रोगी को पृथक् रखना आवश्यक है। रोगी बच्चों को स्कूल में नहीं आने देना चाहिये। रोग के पश्चात् कभी कभी गला तीन दिन में जीवाणु मुक्त हो जाता है। किंतु अन्य अवसरों पर तीन तीन सप्ताह तक जीवाणु उपस्थित रहते हैं।

इस रोग से बचने के लिये यह आवश्यक है कि जो व्यक्ति रोग-ग्रस्त हों, उन्हें तुरन्त पृथक् करके उनकी चिकित्सा का आयोजन करना चाहिये। जो लोग रोगी के सम्पर्क में आये हों उनकी परीक्षा करना भी आवश्यक है। यदि उनके गले में जीवाणु मिलें तो उन्हें भी अलग कर देना उचित है। प्रत्येक व्यक्ति को चाहिये कि वह उचित औषधि द्वारा गले के विकार को दूर करे। बीमारी के दिनों में क्लोरीन युक्त जल से गले को नित्यप्रति स्वच्छ करना आवश्यक है; नाक और गला दोनों को शुद्ध रखना चाहिये। फुहारों के रूप में औषधि का प्रयोग करने के लिये विशेष प्रकार के कांच के यन्त्र आते हैं, उनके द्वारा गले में औषधि का सिञ्चन करना चाहिये। इससे गले की शुद्धि करना चाहिये।

रोगी के मुख से जो स्राव निकले उसको २० में १ की शक्ति के कार्बोलिक में डाल देना चाहिये।

रोग से बचने और रोगमुक्त होने के लिये विशिष्ट और निश्चित उपाय जीवाणुओं से तैयार किए हुए प्रति विष ( Antitoxin ) का प्रयोग है। यह दवाफ़रोशों के यहां बिकती है। जो लोग रोगी के सम्पर्क में आये हों या जिनमें रोग की प्रवृत्ति हो उन्हें प्रतिषेधक मात्रा का प्रयोग करना चाहिये। इस प्रति-विष की मात्राएँ यूनिट कहलाती हैं। रोग से रक्षा करने के लिये बच्चों के शरीर में २०० से १००० और युवा मनुष्यों में १५०० यूनिट प्रविष्ट की जाती हैं। इस वस्तु का साधारण वस्तुओं की भांति बाहु के बाहर की ओर इन्जेक्शन देना चाहिये। इससे रोगी के शरीर में निष्क्रिय रोग क्षमता पैदा हो जाती है। किंतु यह अल्पस्थायी होती है। इसलिये बहुत से विद्वानों के मतानुसार विष ( Toxin ) और प्रति-विष के मिश्रण को शरीर में प्रविष्ट करना चाहिये। इससे रोगक्षमता ८ या १० सप्ताह में उत्पन्न होती है पर वह चिरस्थायी होती है। इस वस्तु की १ सी० सी० के एक सप्ताह के अंतर से तीन इंजेक्शन देने चाहिये। बच्चों को ५ सी० सी० की मात्रा पर्याप्त है।

आयुर्वेद के चरक और सुश्रुत ग्रन्थों में इस रोग का कण्ठरोहिणी नाम से उल्लेख किया है पर इस रोग की अधिक जांच पड़ताल पाश्चात्य देशों ही में हुई है। आयुर्वेदानुसार इस रोग में प्रारम्भ में पेट साफ करने के लिये अश्वकञ्चुकी दी जाती है और सुराष्ट्रजा अथवा टङ्कणाम्ल टीकड़ी मिले हुए पानी से कुल्ले करवाये जाते हैं। श्वेतादि तैल की बूँदें नाक में डालते हैं।

होमियोपेथिक चिकित्सा में इस रोग के लिये एपिस ( Apis ) खास औषधि मानी गई है। इसके अतिरिक्त आर्सेनिक; कार्बोलिक एसिड, लेकेसिस, और नाक के रोग के लिये नाइट्रिक एसिड आदि औषधियां लक्षणानुसार दी जाती हैं। कुछ डाक्टरों ने मर्क्यूरियस के लिए भी सिफारिश की है, पर सुप्रसिद्ध डॉक्टर जार इसके खिलाफ राय देते हैं। उनके अनुभव में मर्क्यूरियस का परिणाम खेदजनक हुआ है। डिपथेरिया के बाद होने वाले पक्षाघात के लिये जेलसेमियम अत्यन्त विश्वसनीय औषधि मानी गई है।

Diphtherin कण्ठ रोहिणी का विष, डिफथेरिया का जहर.

Diphtheritic कण्ठ रोहिणी सम्बन्धी.

Diphtheritis कण्ठ रोहिणी.

Discharge छोड़ना; मुक्त करना.

Disease व्याधि, बीमारी, रोग, विकृति.

Acosta's Disease पहाड़ी बीमारी.

Acute Disease उग्र रोग। वह बिमारी जिसका आक्रमण एकाएक और जोर का हो.

Adams' Disease, Adams-Stokes Disease स्थायी नाड़ी शैथिल्य। इस रोगी को नाड़ी शैथिल्य के साथ २ मृगी की शिकायत भी रहती है.

Dislocation शरीर के किसी अंग विशेष का स्थान भ्रंश.

Dispersidology कोलाइड-रसायन.

Dissociation विभाजन, पृथक्करण.

Dose, मात्रा, खुराक.

Carcinoma dose एक्सरे की मात्रा विशेष जो विद्रिधि की चिकित्सा में लगाई जाती है.

Divided dose विभक्त मात्रा; अत्यन्त सूक्ष्म मात्रा-जो पर्याय क्रम से दी जाती है.

Erythema dose एक्सरे की मात्रा का परिमाण विशेष जिससे चमड़ी सुर्ख पड़ जाती है.

Lethal dose मृत्युदायक मात्रा; इतनी मात्रा कि जो मनुष्य को मार डालने के लिये काफी हो.

Maximum dose अधिक मात्रा; मनुष्य की जीवन रक्षा का ख्याल रखते हुए अधिक से अधिक दी जाने वाली मात्रा.

Minimum dose सूक्ष्मतर मात्रा; कम से कम वह मात्रा जो कुछ असर पैदा कर सके.

Dosimeter सूक्ष्म मात्रा मापक यन्त्र.

Dosimetric System मात्रा निर्णायक पद्धति.

Dosimetry मात्रा, परिमाण.

Doubting insanity सन्देह पूर्ण उन्माद.

Drop बूंद.

Dropsy जलोदर.

Dropsy of belly पेट का जलोदर.

Cardiac dropsy हृद्रोग जनित उदरशोथ या जलोदर.

Dropsy of chest वक्षरुदक.

Ovarian dropsy अंडकोष की थैली की सोजन.

Dropsy of peritoneum पेट का जलोदर.

Drug दवा, औषधि.

Duct प्रणाली.

Ductule सूक्ष्म प्रणाली.

Duodenal पक्वाशयी की धमनी सम्बन्धी.

Duodenectomy पक्वाशयी की धमनी का व्यवच्छेदन.

Duodenitis पक्वाशयी की धमनी का शोथ.

Duodenoscopy पक्वाशयी धमनी का परीक्षण.

Duodenotomy पक्वाशयी धमनी का व्यवच्छेदन.

Duraplasty मस्तिष्क की बाहरी झिल्ली की शस्त्रक्रिया.

Duritis मस्तिष्क की बाहरी झिल्ली का सोजन.

Duroarachnitis मस्तिष्क की बाहरी झिल्ली का सोजन.

D. V. M. पशु चिकित्सक.

Dynamia जीवन शक्ति.

Dynamics गति या शक्ति विज्ञान.

Dynamogenesis शक्ति विकास.

Dynamogenic शक्ति विकास सम्बन्धी.

Dynamograph पेशी शक्ति मापक यंत्र.

Dynamometer पेशी-शक्ति परीक्षक यन्त्र.

Dysacousis, Dysacousma बहरापन.

Dysaemia, Dysemia रक्त-विषकरण.

Dysarteriotony असाधारण रक्तभार

Dysbasia गति-शक्ति की अक्षमता
Dysbulia इच्छाशक्ति की विकृति
Dyscholia पित्त की विकृत अवस्था
Dyschromatopsia वर्ण परीक्षण शक्ति की अपूर्णता
Dyscrasia, Dyscrasy शरीर की विकृत अवस्था
Dysemia पाण्डु रोग
Dysentery रक्तातिसार
Dysfunction असामान्य या अपूर्ण शरीर-व्यापार
Dysgenics अन्तर्जातीय विवाह
Dysgenitalism लिंगेन्द्रिय का अपूर्ण विकास
*Dysgeusia* स्वादेन्द्रिय की विकृति
Dysglandular ग्रन्थि का विकृत व्यापार
Dysgnosia बुद्धि वैकल्य
Dysgraphia लेखनाक्षमता
Dyshematopoiesia विकृत रक्त रचना
Dyshidrosis विकृत स्वेद
Dysmenorrhea कष्टरज, स्त्रियों को मासिक ऋतुस्राव के समय तकलीफ होना
Dysmunesia विकृत स्मरण शक्ति, अव्यवस्थित स्मरण शक्ति
Dysneuria स्नायविक शक्ति की हीनता
Dysodontiasis विकृत दन्तोद्भव
Dysopia, Dysopsia विकृत दृष्टि
Dysorexia भूख का न लगना
Dyspepsia अग्निमांद्य, बदहज्मी
Dysphagia निगलन पीड़ा
Dysphrasia मानसिक विकृति के कारण बोलने की असमर्थता
Dystasia खड़े होने म तकलीफ होना
Dysteliology इन्द्रिय विज्ञान
Dysthyroidism चूलिका ग्रन्थि का अपूर्ण व्यापार
Dystopia, Dystopy स्थानच्युति

---

# E

Ear कान, कर्ण, कर्णेन्द्रिय

Discharge from the Ear कर्णस्राव, कान से पीप आदि बहना

Ear ache कर्णपीड़ा, कानका दर्द, कर्णशोथ, कर्णशूल, कर्णवेदना यह अकसर बच्चों को होता है, खास कर ऐसे बच्चों को जिन्हें गलग्रन्थि प्रदाह, सर्दी, खसरा, लाल बुखार आदि रोग हो रहे हों। कभी कभी कान के भीतर कोई फोड़ा या फुन्सी होने से या केवल स्नायु वेदना से भी कर्ण शूल होजाता है। मध्यवर्ती कर्ण का शोथ होने से हालत और भी खराब होजाती है। इसका इलाज कान में ईयर ड्राप्स डालना और बाहर से पुल्टिस इत्यादि के द्वारा सेकना है। विषगर्भ तैल की २-३ बूंदें दिन में कई बार कान में डालने से लाभ होता है। यदि कान की झिल्ली का शोथ बहुत बढ़गया हो तो फटने से रोकने के लिये उसमें सूराख कर दिया जाता है जो आराम होने पर बन्द होजाता है। वयस्क मनुष्यों को दांतों की खराबी या कान में ठंडी हवा अथवा पानी के प्रवेश करने से भी कर्ण वेदना हो जाती है

*Ear trumpet* श्रवण-सहायक-यन्त्र, वह यन्त्र जो बहरे आदमी के सुनने में सहायता पहुँचाता है

Ear wax कान का मैल

Hollow of the Ear कर्णछिद्र

Ringing in the Ear कर्णनाद

Earth Temperature भूमि का तापमान, भौमिक तापमान, ग्रीनविच की रॉयल एस्ट्रोनोमिकल ऑबजर्वेटरी (ग्रीनवीच की वेधशाला) में पृथ्वी का तापमान हमेशा लिया जाता है। जमीन की चार फीट गहराई से यह लिया जाता है। चिकित्साशास्त्र में इसका बड़ा उपयोग है। क्योंकि संक्रामक रोगों में पृथ्वी का तापमान बड़ा महत्वपूर्ण हिस्सा लेता है। यह बात देखी गई है कि जब पृथ्वी का तापमान ५६° के ऊपर हो जाता है तो बालातिसार ( Infantile Diarrhoea ) की बीमारी निश्चयपूर्वक फैल जाती है। जब यह तापमान ४७°

फारेनहीट से ऊपर रहता है तब फेंफड़ों की बीमारी का जोर कम रहता है.

Ebner's glands जिव्हा की श्लेष्म-ग्रन्थियों का समूह.

Ebullition चित्तवैकल्य; मनस्ताप; उबाल.

Eburnation हड्डी का हाथी-दांत के समान कठिन पदार्थ में परिणत होना.

Eburneous हाथी दांत के समान.

Ecaudate पूँछ विहीन.

Ecbolic शीघ्र प्रसवकारी.

Eccentric उत्केन्द्र; केन्द्रभ्रष्ट; असमकेन्द्रक; सनकी.

Ecchondrotome उपास्थि व्यवच्छेदक यन्त्र.

Ecchymoma रक्तनिसरणजन्य शोथ; खून के निकलने से होने वाली सोजन.

Ecchymosis त्वक रक्त-निसरण; चमड़ी से खून निकलना; खून निकलने के कारण होने वाली चर्म विकृति। रगड़ आदि के कारण चमड़ी से जो खून निकलता है, उसके लिए इस शब्द का व्यवहार होता है.

Ecchymotic रक्त निसरण सम्बन्धी.

Eccritic विरेचक; विरेचक औषध; जुलाब लानेवाली दवा.

Eccyesis गर्भ विशेष.

Ecdemomania विकृत भ्रमणेच्छा.

Echoacousia प्रतिध्वनि.

Echomimia दूसरों की गतिविधि का अनुकरण.

Echomotism गत्यानुकरण.

Eclampsia आक्षेप जिसमें बेहोशी आजाती है.

Infantile Eclampsia बच्चों को आने वाले आक्षेप.

Puerperal Eclampsia प्रसूति के समय या प्रसूति के बाद होने वाले आक्षेप.

Uremie Eclampsia यूरेमिया जन्य आक्षेप.

Eclecticism वह चिकित्सा-पद्धति जिसमें सिर्फ एक ही औषधि से चिकित्सा की जाती है। इसमें ज्यादातर स्थानीय वनस्पतियों से काम लिया जाता है.

Ecmnesia वर्तमान विस्मरणता; वह विकृति जिसमें मनुष्य वर्तमान घटनाओं को भूल जाता है और सुदूर भूतकाल की घटनाओं को याद रख लेता है.

Ecology प्राणियों की परिस्थिति और जीवन का विज्ञान.

Ecomania रोगी का चिड़चिड़ा स्वभाव; रोगी की विकृत प्रकृति जिसमें वह अपने घरवालों से हमेशा चिढ़ा करता है.

Ecphyadectomy उपान्त्र का व्यवच्छेदन.

Ecphyaditis उपान्त्र का शोथ.

Ecstasy उल्लास; भावोन्माद.

Ectal नकली; बाहरी; बाह्य.

Ectasia प्रसरण; फैलाव; हलका सोजन.

Ecthyma प्रदाहिक व्रण या फुन्सी.

Ectocardia हृदय की स्वाभाविक संस्थान भ्रष्टता; हृदयस्थानच्युति.

Ectocinerea मस्तिष्क के अन्दर का सफेद पदार्थ.

Ectocolon बृहदन्त्र का प्रसरण.

Ectopia स्थान भ्रष्टता; स्थानच्युति.

Ectopia cordis हृदय की अस्वाभाविक स्थिति.

Ectoscopy बाह्य निरीक्षण द्वारा इन्द्रिय परीक्षा.

Ectozoon एक प्रकार का कृमि जो चमड़े पर जीवन निर्वाह करता है, जैसे जूँ आदि.

Eczema खुजली; एक अत्यन्त दुखदायक चर्म रोग जिसमें लाल लाल खुजली-कारक फुन्सियां हो जाती हैं और उनमें से पानी सा निकलता है। इसके रूप का वर्णन करना मुश्किल है क्योंकि भिन्न भिन्न अवस्थाओं में इसका रूप भिन्न भिन्न प्रकार का रहता है। प्रारम्भ में कुछ ललाई सी मालूम होती है और इसके बाद छाले से दिखलाई पड़ने लगते हैं। इन छालों के फूट कर वह निकलने पर खुरंट बन जाते हैं। खुजाने या रगड़ने से ये खुरंट मोटे हो जाते हैं और पीब भी पड़ जाती है। यह रोग चर्म के सेलों में किसी प्रकार का विषाक्त द्रव्य पहुंचने से या छूत से भी होजाता है। इसकी चिकित्सा भी दशा विशेष पर निर्भर है। सुर्खी या पानी बहने की दशा में शोषक औषधियां लगाई जाती हैं परन्तु खुरंट बनने पर मल्हम इत्यादि का प्रयोग किया जाता है। कोलतार लगाने और एक्सरे (X-Rays) का प्रयोग करने से इस रोग को बहुत फायदा होता देखा गया है। नानबाइयों, फोटोग्राफरों, कसाइयों, धोबियों, इत्यादि को सदा एक वस्तु में हाथ डालते रहने के कारण चर्म में विष प्रवेश होने से eczema होजाता है जो क्रमशः इन्हीं नामों से पुकारा जाता है; जैसे

Baker's eczema इत्यादि । इस रोग का इलाज बहुत दिनों तक लगातार रूप से करना चाहिये और जिस विष के द्वारा रोग उत्पन्न हुआ हो उससे बचना चाहिये.

E. Erythematosum खुजली का मृदुरूप जिसमें चर्म लाल पड़ जाता है.

E. Fissum खुजली का वह रूप जिसमें ग्रन्थियों पर दुःखदायक दरार ( Crack ) हो जाते हैं.

E. Papulosum इसमें सुर्ख रंग की फुन्सियाँ उठती हैं.

Eczematous खुजली सम्बन्धी.

Edeology जननेन्द्रिय विज्ञान.

Efferent केन्द्रगामी.

Effervescent बुलबुला उठने की क्रिया; खदबदाना; चिनगारियां निकलना.

Effuse बहाना.

Effusion रस निसरण, बहा हुआ रस.

Egersimeter स्नायुओं की उत्तेजनीयता मापने का यन्त्र; स्नायु उत्तेजन-मापक यन्त्र.

Egesta मल मूत्रादि.

Egophony बकरे के समान आवाज.

Ejaculation बलपूर्वक अकस्मात् निसरण; आवेगपूर्ण निसरण; आवेग के साथ निकलना.

Ejaculatory Duct शुक्र वाहिनी

Elastic स्थितिस्थापक; लचीला.

Elastometer स्थितिस्थापकता-दर्शक यन्त्र; वह यन्त्र जिससे शरीरतन्तुओं की स्थितिस्थापकता अथवा लचीलापन मापा जासके.

Elbow कुहनी.

Electric विद्युत् उत्पादनक्षम; बिजली सम्बन्धी.

Electrician विद्युत् शास्त्र विशारद; विद्युत् विद्या में निपुण; बिजली की विद्या जाननेवाला.

Electricity विद्युत्; बिजली; तड़ित्

Dynamic Electricity चल-विद्युत्.

Frictional Electricity घर्षण विद्युत्.

Negative Electricity ऋण विद्युत्.

Magnetic Electricity चुम्बकीय विद्युत्.

Positive Electricity धन विद्युत्.

Statical Electricity स्थिर विद्युत्.

*Voltaic Electricity* वोल्टीय विद्युत्.

Electrification विद्युन्मयकरण; विद्युत् सञ्चार.

Electrization विद्युत् संचार. विद्युन्मयकरण. बिजली भरने की क्रिया; बिजली की शक्ति पहुंचाने का काम.

Electrize बिजली भर देना; विद्युत्शक्ति से चलाना.

Electric, Electrical विद्युत् सम्बन्धी; बिजली के मुतल्लिक.

Electro वैद्युत् शक्ति का या उसके द्वारा सङ्घटित.

Electro-analysis विद्युत् विश्लेषण.

Electro-anesthesia बिजली के प्रवाह द्वारा शरीर में स्पर्श शून्यता लाने की क्रिया.

Electro-biology विद्युज्जीवन-शास्त्र; (जीव विज्ञान की वह शाखा जिसमें जीव समूह की वैद्युत अवस्था की आलोचना होती है.)

Electrobioscopy विद्युत् द्वारा शरीर में जीवन की स्थिति जानने की कला; इससे यह देखा जाता है कि शरीर में प्राण स्थित है या नहीं.

Electrocardiogram हृत्क्रिया की वैद्युत गति विधि का परीक्षण.

Electrocardiograph हृदय-जनित वैद्युत प्रवाह मापक यंत्र.

Electrocardiophonograph हृदय-ध्वनि-लेखक यंत्र.

Electrochemistry विद्युत्-रसायन.

Electrocision शरीर के उभरे हुये विकृत स्थान का विद्युत् प्रभाव द्वारा छेदन करना.

Electrocoagulation उच्च वैद्युत प्रवाह द्वारा शरीर तंतुओं का घनीभाव.

Electrocystoscopy वृक्क परीक्षा में विद्युत् प्रकाश का उपयोग.

Electrode बिजली के तार के दोनों किनारे; विद्युन्मार्ग;

Electrodiagnosis विद्युत् द्वारा रोग निदान; बिजली के जरिये रोग की जांच करना.

Electrodynamometer विद्युत् शक्ति मापक यन्त्र; विद्युत् गति मापक यन्त्र.

Electrography एक्सरे के द्वारा चित्र लेने की कला.

Electrolysis विद्युद्विश्लेषण; विद्युद्विच्छेदन; विद्युत्पृथक्करण

Electrolyte विद्युत् वैच्छेद्य.

Electrolytic विद्युत्वैच्छेदिक.
Electrolyzer विद्युद्विकार; विद्युत् गति से पदार्थ का रासायनिक पृथक्करण करना.
Electromagnetism विद्युत् चुम्बकत्व; तड़ित् प्रथा द्वारा चुम्बक शक्ति उत्पन्न करने की क्रिया.
Electromassage शरीर की मालिश जिसमें बिजली का उपयोग किया जाय; वैद्युतिक अंग मर्दन
Electrometer विद्युत्मापक; तड़िन्मापक.
Electromotive Force विद्युच्चालक शक्ति.
Electromotor बिजली की शक्ति से चलने वाला यंत्र; तड़ित् प्रभावोत्पादक यंत्र.
Electron अति परमाणु इलेक्ट्रोन.
Electronegative ऋण विद्युत्.
Electronic अति परमाणुओं के सम्बन्ध में.
Electropath विद्युत् चिकित्सा शास्त्र वेत्ता; वह वैद्य जो विद्युत् के द्वारा विभिन्न रोगों की चिकित्सा करता है.
Electropathy विद्युत् चिकित्सा; बिजली की शक्ति द्वारा चिकित्सा करने की पद्धति.
Electropathology विद्युत् द्वारा रोग निदान करने की विद्या.
Electrophorus विद्युत् उत्पादक.
Electrophototherapy विद्युत् प्रकाश द्वारा रोग-चिकित्सा.
Electrophysiology विद्युतेन्द्रियविज्ञान शास्त्र. आरोग्यशाली शरीर में बिजली से होने वाले परिणामों का परीक्षण.
Electropositive धन विद्युत्.
Electroprognosis विद्युत् परीक्षण द्वारा रोग का पूर्वज्ञान.
Electroscope विद्युत्-दर्शक, बिजली का अस्तित्व देखने का यन्त्र; तड़ित् निदर्शक यंत्र.
Electrostatics विद्युत् स्थिति शास्त्र; स्थिर विद्युत् शास्त्र.
Electrosurgery शस्त्र क्रिया में विद्युत् का उपयोग.
Electrotaxis विद्युत् प्रवाह के कारण होने वाली कोषाणुओं की गति विधि.
Electrotherapeutics, Electrotherapy विद्युत् चिकित्सा.
Electrotonus विद्युत् प्रवाह द्वारा स्नायु और पेशी में होने वाला परिवर्तन.
Electrotropism शरीर पर विद्युत् शक्ति के कारण होने वाला आकर्षक और विकर्षक प्रभाव.
Element मूल तत्व; मूल सिद्धान्त.
Elementary प्रारम्भिक; तात्विक.
Eleomyenchysis शरीर में रोग निवारण के लिये तैल का इन्जेक्शन देने की क्रिया.
Elephantiasis फीलपा; फीलपाव; श्लीपद
Elephantiasis Arabum फीलपा; श्लीपद.
Elimination निष्कासन; दूरीकरण; शरीर से निकाल देना.
Elixir अमृत
Elliptic दीर्घवृत्ताकार.
Elodes घर्मात्तज्वर
Elytrocele योनि की अन्त्रवृद्धि.
Emaciation कृशता; दुर्बलता.
Emanation निःसरण; निर्गम; बाहर निकलना.
Emansio Mensium रजलोप; ऋतुश्राव का बंद होना.
Emasculate बधिया करना; अण्डकोष काटकर नपुंसक करना.
Emasculation अण्डकोषच्छेद; बधिया करने की क्रिया.
Embolism पेशी ससरोधन.
Embrocation मालिश; लेप; तिला; मालिश की दवा.
Embryo भ्रूण; गर्भस्थ बच्चा; तीन मास के पहले के गर्भ को अंग्रेजी में Embryo कहते हैं.
Embryoctony गर्भाशय में भ्रूण नाश.
Embryogenetic, Embryogenic भ्रूणोत्पत्ति-सम्बन्धी.
Embryogeny भ्रूण वृद्धि; गर्भ में बच्चे का बढ़ना.
Embryography भ्रूण वर्णन.
Embryology भ्रूण विज्ञान; गर्भ शास्त्र; वह शास्त्र जिसमें भ्रूणोत्पत्ति और उसके विकास का सम्पूर्ण वैज्ञानिक विवेचन हो.
Embryoma फोड़ा विशेष जिसमें भ्रूण जैसे उपादान हो.

Embryo cardia भ्रूण सदृश हृदयस्थिति, वह स्थिति जिसमें हृदय का स्पन्दनादि भ्रूण के सदृश हों
Embryonal भ्रूण सम्बन्धी
Embryonoid भ्रूण सदृश
Embryoplastic भ्रूण रचना सम्बन्धी
Embryoscope भ्रूण वृद्धि दर्शक यन्त्र
Em-bryotome भ्रूण व्यवच्छेदन यन्त्र
Embryotomy भ्रूण व्यवच्छेदन ( भ्रूण के फसजाने के कारण डॉक्टर को कभी कभी भ्रूण को काटकर माता के पेट से निकालना पड़ता है, जिससे कि माताकी जिन्दगी बच सके। इस प्रकार के भ्रूण व्यवच्छेदन को अंग्रेजी में Embryotomy कहते हैं )
Embryotrophy भ्रूण पोषण
Emesia वमन, कै
Emetic वमनकारक, वमनकारक औषध इस प्रकार की औषधि कै लाने के लिये इस लिये दी जाती है जिससे पेट खाली हो जाय। जहर खाये हुए मनुष्यों ही के लिये वमनकर औषधियों का अधिकतर प्रयोग किया जाता है। एक चमच राई को बाट कर आधे ग्लास गर्म जल में देने से कै या वमन होजाती है। इसी प्रकार दो चमच नमक को गर्म पानी के साथ देने से भी वमन होजाता है। अगर उपलब्ध हो सके तो Ipecacuanha wine सबसे अच्छा वमनकर हैं। डॉक्टर लोग बच्चों के लिये इसकी विशेष सिफारिश करते हैं। बीस सहस्र (२५ ग्रेन) Ipecacuanaha wine के साथ मिलाकर गर्म पानी के साथ देने से अवश्यमेव कै हो जाती है
Emission निस्सारण निसृत पदार्थ
Emmenagogue ऋतुस्राव नियामक औषधि, यह स्त्रियों के ऋतुस्राव को नियमित करने के लिये दी जाती है। अरगाट पोटाशियम परमेंगनेट, अगर (aloes) इसके लिये उपयोगी सिद्ध हुई हैं। कुछ प्रणाली विहीन ग्रन्थियां (Ductless Glands) इस कार्य के लिये लाभकारक हैं
Emollient स्निग्ध कारक पदार्थ, शिथिल कारक पदार्थ, वे पदार्थ जो चर्म या त्वक् को शीतल और नर्म करते हैं, उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है
Emphysema श्वासावरोध, फेंफड़े की वह स्थिति जिसमें श्वासावरोध हो जाता है और श्वास निकालने में बड़ी कठिनता का अनुभव होता है
Emulgent पित्तस्रावक
Emulsion दुग्धवत् औषध
Emunctory स्वेद, पसीना
Enarthrosis अस्थि सन्धि
Encauma चक्षु व्रण
Enceinte मस्तिष्क शूल, अत्यन्त सिर पीड़ा
Encehalgia उदर शूल, पेट में दर्द
Encephalatrophy मस्तिष्कशक्ति विहीनता, मस्तिष्क-क्षय, मगजी ताकत की कमी
Encephalic मस्तिष्क सम्बन्धी
Encephalitis मस्तिष्क शोथ, मस्तिष्क प्रदाह

मस्तिष्क की सोजन, यह बीमारी कई तरह से होती है। आरक्त ज्वर (Scarlet fever), खसरा (Measles) और इन्फ्लुएन्जा के साथ मस्तिष्क प्रदाह का भी उपद्रव हो जाता है। पर ऐसा कम होता है। आज कल माता के टीके के बाद कभी २ जो मस्तिष्क प्रदाह हो जाता है, उसे अधिक महत्व दिया जा रहा है। अधिकतर यह विकृति कान की या नाक की वायुनली की खराबी से होती है। इन्हीं के द्वारा मस्तिष्क में रोग संक्रमण होता है। पहले मस्तिष्क के थोड़े हिस्से में सक्रमण (Infection) होता है। पर वहां पीब पड जाता है और फोड़ा बन जाता है। इसके बाद यह विकृति मस्तिष्क में चारों ओर फैलने लगती है। मस्तिष्कावरण पर जब इसका असर हो कर उस पर शोथ हो जाता है तो फिर यह बीमारी बड़ा भयंकर रूप धारण कर लेती है और मनुष्य के प्राण तक ले डालती है

जब तक रोग सक्रमण (Infection) स्थानीय रहे, तब तक शस्त्र क्रिया के द्वारा पीब निकाल देने से रोगी के आराम होने की आशा रहती है। पर सब से अच्छी बात तो यह है कि रोग का इलाज करने के पहले उसको रोकने हा की चेष्टा की जावे। इस लिये कान और नाक की जिन खराबियों से यह होता है, पहले उन्हीं को दूर करने की चेष्टा करनी चाहिये जिससे इसके होने की कम सम्भावना रहे। अगर यह

हो गया तो फिर चतुर डॉक्टर या वैद्य से इसकी चिकित्सा करवाना चाहिये.

Encephalodialysis मस्तिष्क कोमल करने की क्रिया.

Encephalography एक्सकिरण द्वारा मस्तिष्क की फोटोग्राफी.

Encephaloid मस्तिष्क सदृश.

Encephaloid विद्रधि विशेष; एक प्रकार का केन्सर; यह एक प्रकार की विद्रधि (Cancer) है जो मस्तिष्क तन्तुओं के सदृश होती है।

Encephalolith मस्तिष्काश्मरी.

Encephalology मस्तिष्क वर्णन.

Encephaloma विद्रधि; मस्तिष्क का फोड़ा.

Encephalomalacia मस्तिष्क कोमल करने की क्रिया.

Encephalomeningitis मस्तिष्क प्रदाह; मस्तिष्क झिल्ली की सोजन.

Encephalometer मस्तिष्क मापक यन्त्र.

Encephalomyelopathy मस्तिष्क और पृष्ठरज्जु की व्याधि.

Encephalon मस्तिष्क और उसके उपादान.

Encephalopathy मस्तिष्क विकृति.

Encephalorrhagia मस्तिष्क रक्तस्राव; मस्तकसे खून निकलना.

Encophalosclerosis मस्तिष्क का काठिन्यकरण.

Encephalosis मस्तिष्क व्याधि.

Encephalotomy प्रसूति के अर्थ भ्रूण शिरच्छेदन.

Enchondroma उपास्थ्यार्बुद; उपास्थि का फोड़ा.

Encyesis प्रसव.

Endarteritis वह बीमारी जिसमें धमनी के भीतरी आवरण पर शोथ आजाता है। धमन्यावरण शोथ.

Endemic कायम मुकामी रोग; संक्रामक रोग; वह बीमारी जो किसी विशिष्ट स्थान पर अन्य स्थानों से अधिक होती है और पूरी तौर से कभी नहीं मिटती; जैसे प्लेग और हैजा हिन्दुस्थान के कायम मुकामी रोग हैं। निद्रा हीनता उत्तर अफ्रीका और दक्षिण अमेरिका का कायम मुकाम रोग है

Endo-carditis हृदयवरण प्रदाह; हृदय के आवरण में जब शोथ उत्पन्न हो जाता हैं उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है। यह बीमारी अकसर संधि वात के बाद होती है।

Endometritis गर्भाशयावरण शोथ; गर्भाशय की झिल्ली का शोथ। यह बीमारी अकसर अपूर्ण प्रसूति या अपूर्ण गर्भपात के पीछे होती है। कभी कभी सोजाक भी इसका कारण होता है, इससे गर्भाशय में बड़ा दर्द होता है।

Endosis ज्वर विश्राम.

Endo Skeleton अन्तर्क काल; अस्थिपञ्जर.

Endosmosis or Endosmose } अन्तर्गमन.

Endosteitis अस्थि आवरण प्रदाह.

Endostome अन्तर्छिद्र.

Enecia सतत ज्वर.

Enema ऐनीमा; वस्तिक्रिया यन्त्र.

Energy शक्ति.

Enervation क्षीणत्व, दुर्बलता, नपुंसकता.

Engorgement स्फीति; नाड़ी प्रदाह.

Enlarged विवृद्ध. बढाहुआ

Enlargement अस्वाभाविक वृद्धि.

Ennui दौर्बल्य, अवसन्नता.

Enosimania भयजनित उन्माद.

Ensiform तलवार के आकार का.

Ental केन्द्रीय, मध्यभाग सम्बन्धी.

Entasia आक्षेप विशेष.

Enteralgia अन्त्र पीड़ा; आंतों का दर्द.

Enteramphalos अन्त्रवेदना, पेट शूल.

Enteric आंत सम्बन्धी; आन्त्रिक

Enteric पहले मोती ज्वर के लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता था, पर अब यह मालूम हुआ है कि इसके कारण अन्य जीवाणु हैं। इसके लक्षण मोती ज्वर की तरह ही हैं.

Enteric or Typhoid Fever सन्निपात व आन्त्रिक ज्वर.

Enteritis आँतों की सूजन; आन्त्रिक प्रदाह.

Enterocele अन्त्र वृद्धि.

Enterochirurgia आंतड़ियों की शस्त्र चिकित्सा.

Enteroclysm आंतड़ियों का इन्जेकशन.

Enterocolitis बृहदन्त्र और क्षुद्रांत्र का प्रदाह.
Enterodynia अन्त्र प्रदाह.
Enteromerocele जांघ की अन्त्र वृद्धि.
Enteroscheocele वृक्ष की अन्त्र वृद्धि.
Enterostenosis अन्त्र संकोचन; आंतों का सिकुड़ना.
Enteritis अन्त्र शोथ; यह अतिसारादि कुछ रोगों के कारण हो जाता है।
Enterostomy शस्त्र क्रिया विशेष जिसमें आंतड़ी में कृत्रिम सूराख़ किया जाता है.
Ephedrine श्वास रोग की औषधि विशेष, यह औषधि श्वास रोग के लिये अत्यंत उपयोगी सिद्ध हुई है। बीस मिनिट के अन्दर अन्दर यह दमे के दौरे को शान्त कर देती है। यह औषधि चीनी वनस्पति मा हाँग (Ma Huang) से निकाली जाती है और चीनी लोग ५००० वर्षों से इसे जानते हैं।
Episgastrium कौड़ी प्रदेश; यह उदर के आधे हिस्से के ऊपर है.
Epilation केशनिसरण; शस्त्र प्रयोग के द्वारा केश निकालने की क्रिया के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।
Entomology कीटक शास्त्र.
Entozoon आंतड़ियों में रहनेवाले कीड़े.
Entra अन्त्र; आँतड़ियां.
Enuresis अनैच्छिक मूत्रस्राव; पेशाब का अनिच्छा से निकल जाना। सोते सोते बिस्तर पर पेशाब निकल जाने के रोग को nocturnal enuresis कहते हैं। यह रोग अक्सर छोटे बच्चों को होता है। यदि किसी शारीरिक प्रदाह के कारण रोग हुआ हो तो उस कारण को दूर करना चाहिये परन्तु कितनी ही बार यह रोग मनोवैज्ञानिक कारणों से होता है और तब इसकी चिकित्सा भी कठिन होजाती है। यदि बालक को बिस्तर पर पेशाब करनेकी आदत पड़गई हो तो उसे डाटना न चाहिये। इससे लाभ के बदले हानि हो जाती है। शाम को पानी कम पिलाना, बच्चे को पेशाब करा कर सुलाना, रात को भी एक आध बार उसे पेशाब के लिये बैठाना, इत्यादि उपचारों से यह ख़राब आदत जाती रहती है।
Ependyma मस्तिष्क और रीढ़ की झिल्ली.
Ephelis सूर्य दग्ध.
Ephemera स्वल्प ज्वर, सामान्य ज्वर, एक दिन रहने वाला ज्वर.
Ephemeral अस्थायी; क्षणस्थायी.
Ephidrosis अतिस्राव.
Epichrosis चर्म-वर्ण विकार.
Epicystitis मूत्राशय के ऊपर के तन्तु का प्रदाह.
Epidemic छूत सम्बन्धी; स्पर्श सञ्चारी.
Epidermis उपचर्म; उपत्वक्.
Epidermoid उपचर्म सम्बन्धी.
Epididymis उपकोष.
Epididymitis उपकोष प्रदाह.
Epidosis विकृत वृद्धि.
Epidromia रक्त संचय.
Epigastralgia उदरार्द्ध शूल; कौड़ी प्रदेश का शूल.
Epigastric कौड़ी प्रदेश सम्बन्धी.
Epigastrium मणिपुर; कौड़ी प्रदेश.
Epigastrocele उदर के ऊपरी भाग की अन्त्र वृद्धि.
Epiglottis उपजिह्वा.
Epihyal ऊर्ध्व जिह्वाधर
Epilation केशोच्छेद.
Epilatorium केश नाशक औषध.
Epilepsy, Epilepsia मृगी; अपस्मार; मिर्गी; यह एक जीर्ण रोग है। इसमें रोगी को ऐसे दौरे उठते हैं जिनमें उसकी ज्ञान शक्ति अचानक लोप हो जाती है और शरीर ऐंठने लगता है। दौरा उठने से पहले एक ख़ास तरह की अनुभूति मालूम होती है। साधारणतया इस रोग का लक्षण २० वर्ष से पूर्व की आयु में प्रकट होता है और अधिकांश में उन लोगों को होता है जिनके कुटुम्ब में पहले किसी को मृगी रोग हुआ हो। दौरे कभी जल्दी जल्दी उठते हैं और कभी कभी काफ़ी समय बाद। आंतों में कीटाणुओं द्वारा प्रदाह तथा अत्यधिक शारीरिक अथवा मानसिक उत्तेजना से भी मृगी रोग उत्पन्न हो जाता है। हस्तक्रिया करने वालों को यह रोग अक्सर आ घेरता है। मृगी के दौरे दो प्रकार के होते हैं (१) बृहद् (major) जिनमें शरीर ऐंठता है, तथा (२) क्षुद्र (minor) जिनमें शरीर ऐंठता नहीं है परन्तु रोगी बेहोश होकर गिर पड़ता है। एलोपैथी चिकित्सा में

मृगी के रोगी को पोटासियम ब्रोमाइड, ल्यूमिनल, इत्यादि प्रशामक औषधियां देते हैं। आयुर्वेद चिकित्सा में ब्राह्मीघृत या जाति फलादिघृत का सेवन कराया जाता है। रोगी का मेदा सदा साफ़ रखना चाहिये। दौरा आने से पहले वमन कराने या केवल ठंडा पानी पिलाने से दौरा शान्त होजाता है। मृगी के रोगियों को जीवन भर किसी कुशल चिकित्सक की देख रेख में रहना चाहिये।

Epileptic मृगी सम्बन्धी.

Epilepsia Mitior पेशी-आक्षेप शून्य अपस्मार.

Epilose केशहीन; गंजा.

Epilepsia Gravior भयङ्कर अपस्मार

Epineurium स्नायु आवरण.

Epiphora अश्रु प्रवाह.

Epiphysis संलग्नास्थि.

Epiplocele अन्त्रावरण अर्बुद.

Epiploon अन्त्रावरण.

Episioitis योनि प्रदाह.

Epischesis स्त्रावावरोध.

Epispastic स्फोटजनक, छाला उत्पन्न करने वाली.

Epistaxis नासा रक्तश्राव, नाक से खून जाना, नकसीर. नाक में से खून या तो किसी बाह्य चोट के कारण या किसी आन्तरिक नस के फट जाने के कारण निकलता है। यदि कारण स्थानिक हो तो नाक पर ठंडा पानी डालने से और सिर को ऊंचा रखने से खून बन्द हो जाता है। सिरके पीछे भी ठंडा पानी डालना चाहिये। यदि हाथ ऊंचे कर लिये जांय तो रक्तस्राव जल्दी बन्द हो जाता है। यदि कोई आन्तरिक कारण हो तो डाक्टरी परीक्षा करवानी चाहिये।

Epithelial बहिस्त्वक्; कौषिक.

Epithelium अन्तत्वक्; उपत्वक्.

Epulis फोड़ा.

Equilibrium सामंजस्य, समता.

Erector Penis लिंग उत्थान कारी पेशी.

Erethismus, Erethism धातु दोष जनित उत्तेजना; कौलिक उत्तेजना.

Erodent मांस दाहक औषध.

Erosion क्षतादि द्वारा नाश.

Erotic कामवासना सम्बन्धी.

Erotism काम जन्य स्वाभाविक भावना.

Erotocism अस्वाभाविक प्रेम.

Erotomania प्रेमोन्माद.

Erubescence लाल रंग; रक्तिमा वर्ण.

Eructation उद्गार; उद्गिरण.

Eruptions फोड़ा फुन्सी होना; दाना निकलना.

Eruptive प्रदाहक.

Erysipelas विसर्प; अग्निविसर्प; यह बड़ा संक्रामक चर्म रोग है और streptococcus नामक रोगाणु के कारण होता है। इसमें त्वचा का कोई विशेष भाग लाल होकर सूज जाता है और बुखार के से लक्षण प्रकट होने लगते हैं। यह रोग अकसर सिर और चेहेरे पर प्रकट होती है। रोगाक्रान्त स्थान में बड़ी भारी जलन और वेदना होती है। कुछ दिन बाद वेदना और सोजन कम होने लगती है और रोगी करीब एक सप्ताह में आरोग्य लाभ करलेता है, परन्तु बालक और वृद्ध रोगियों की हालत कभी कभी बहुत खराब होजाता है। इस रोगके रोगी को अलग रखना चाहिये और रोगाक्रान्त स्थान के चारों ओर लिनिमेन्ट आयोडीन के कई पर्त चढ़ा देना चाहिये जिससे घाव फैले नहीं। इचथियोल मरहम भी बहुत फायदा करता है। बुखार का वेग कम करने के लिये अरंडी का तेल या मेग्नेशिया देकर आंतों को साफ रखना चाहिये। यदि बुखार तेज हो तो दवा देने के बजाय ठंडे पानी से स्पंजिंग करना चाहिये।

Erysipelas Erraticum विस्तार शील विसर्प.

Erysipelas Gangrenosum विगलित विसर्प.

Erysipelas Phlegmonodes दाहक विसर्प.

Erythrocyte रक्तकण.

Escharotics दाहक-औषध.

Esculent खाद्य योग्य.

Esophagitis अन्न नाली प्रदाह.

Esophagoscope अन्न नाली परीक्षा यंत्र.

Esophagostomy गल नलीच्छेद.

Essence सत्त.

Estivation पुष्प मुकुल विन्यास.

Estervation कामोत्तेजना.

Estrum कामेच्छा, भोगेच्छा.
Ether इथर.
Etiology रोग कारण तत्व.
Eudiometer वाष्प विश्लेषक यंत्र.
Eunuch हिंजड़ा.
Eupnea सरल श्वास प्रश्वास क्रिया.
Eutocia सहज स्वाभाविक प्रसव.
Evacuation मलोत्सर्ग, मल मूत्रादि त्याग.
Evaporating वाष्पी भवन.
Evaporation वाष्पी करण.
Evolution विकास वाद.
Exacerbation रोग लक्षण की सामयिक वृद्धि
Examphalos नाभ्यांत्र वृद्धि.
Exanthema स्फोट ज्वर.
Excision उच्छेद, विच्छेद.
Excitant उत्तेजक औषध.
Excitement उद्दीपन; उत्तेजन
Excito-Motor Power स्पन्द चेतनिक शक्ति.
Excoriate खाल खींचना, चमड़ा उधेड़ना.
Excoriation चर्म विदारण. खाल खींचने की क्रिया.
Excrement मल, विष्ठा, मैला.
Excrescence मांस वृद्धि, उपमाँस, गाँठ, विस्फोट, माँस पिंड.
Excretion मल त्याग.
Excretory मूत्र वाहिका नाड़ी, मलोत्सर्जक.
Excruciating तीव्र यन्त्रण प्रद.
Exercise व्यायाम; कसरत.
Exfoetation अस्थानिक गर्भ.
Exfoliation बहि वर्द्धन; अस्थिस्फलन.
Exhalation बाह्य निगर्म; उच्छ्वास.
Exhaustion थकावट.
Exhilaration प्रफुल्लता.
Exocardial हृद् बाह्य.
Exo-skeleton बाह्य कंकाल.
Exopthalmia, Exophthalmos } चक्षुगोल का असामान्य बहिः सरण.
Exotio, Exotical विजातीय
Exostosis अस्थि वृद्धि;
Exosmose बहिर्गमन.
Exostome बहिर्छिद्र.
Expectorants कफ निसारक औषध.
Expectoration कफ निसारण.
Experiment प्रयोग.
Expiration बहिः श्वसन.
Exploration परीक्षण, जाँच.
Expression मुख भङ्गी, मुख का भाव.
Expulsion परित्याग करण.
Expulsive निसारक, निष्कासक, ऊपसारक, निकालने वाला, अपसारक औषध.
Exsanguinity रक्त हीनता.
Exsanguineous रक्त शून्य, रक्त हीन.
Exsiccative शोषण धर्म.
Exsiccant शोषक औषध.
Exsiccation शोषण.
Extension टूटी हुई हड्डी का निकालना.
Extensor Muscle प्रसारक पेशी.
Extirpation निष्कासन, निकालना.
Extract सार.
Extraction दाँत निकालना.
Extractive निर्गत पदार्थ.
Extraneous विजातीय; बाह्य.
Extravasation. उत्सर्ग; रक्तवाहिनियों से तरल पदार्थ का प्लावन.
Extremity बाह्य.
Extrinsic बाहरी; बाह्य.
Extrorse, Extrorsal बहिर्मुख.
Extroversion. बहिष्करण.
Exudation निःसरण.
Eye आँख.
Eye-ball अक्षी गोलक.
Eye-brow भौंह ; भ्रुकुटी.
Eye-lash. बरौनी.
Eye-lid पलक.

# F

Face चेहरा; मुख.

Facet पहलू; मुख.

Facial मुख सम्बन्धी; मुख मण्डलीय.

Facial Paralysis मौखिक पक्षाघात; वह पक्षाघात जो मनुष्य के मुँह पर असर करता है। यह बीमारी अकसर युवा और वृद्ध पुरुषों को होती है। कहीं कहीं बच्चों में भी रोहिणी (Diphtheria) के बाद यह बीमारी होती हुई देखी गई है। युवा या वृद्ध पुरुषों में यह अकसर मुख-स्नायु (facial nerve) के प्रदाह से होती है। इसके अतिरिक्त मध्यकर्ण की व्याधि, किसी प्रकार की मस्तिष्क व्याधि (जैसे मस्तिष्कावरण का प्रदाह) या खोपड़ी पर लगी हुई भारी चोट आदि और भी इसके कारण हैं। मुख-स्नायु की सोजन से होने वाली बीमारी बड़ी शीघ्रता से होती है और वह तुरन्त पहचानी जा सकती है.

अस्थायी मौखिक पक्षाघात अकसर चार मास के अन्दर अन्दर अपने आप अच्छा हो जाता है। अगर इसने अधिक समय ले लिया तो फिर इसके असाध्य हो जाने की भी सम्भावना रहती है। वैसी हाल्त में शस्त्र क्रिया रोगी को कुछ आराम पहुँचा सकती है। बीमारी की प्रारम्भावस्था में रोगी को गर्म कमरे में रखना चाहिये। यह आवश्यक नहीं कि वह हमेशा बिस्तर पर ही लेटा रहे। कान के पीछे की बाजू में उष्णता पहुँचाने का यत्न करना चाहिये। एन्टिफ्लोजिसटाईन या गर्म सेक लाभदायक है। इस बीमारी में मालिश और विद्युत् चिकित्सा भी बड़ी उपयोगी सिद्ध हुई है। होमियोपैथी चिकित्सा में इसके लिये कौस्टिकम, बेलेडोना; ग्रेफाइटिस, नक्स-वामिका आदि का लक्षणांनुसार प्रयोग किया जाता है.

Facies मुख भङ्गी.

Facies Hippocratica मुख भङ्गी जो मृत्यु की सूचना करती हो; चेहरे का रंग ढङ्ग जिससे यह मालूम हो कि मृत्यु निकट भविष्य में है.

Facies Ovarina चिन्तासूचक भावभङ्गी जिससे डिम्बाशय सम्बन्धी कोई व्याधि सूचित होती हो

Faciobrachial मुख और भुजा सम्बन्धी.

Facio-cervical मुख और गर्दन पर असर करने वाला.

Faciolingual मुख और जिह्वा पर असर करने वाला.

Facioplegia मुख का पक्षाघात.

Factitious कृत्रिम.

Faculty मानसिक व शारीरिक शक्ति; चिकित्सक मण्डल.

Faecal विष्टा सम्बन्धी.

Faeces मल, विष्टा.

Faetor, Fetor दुर्गन्ध.

Faetor Oris दुर्गन्धयुक्त श्वास.

Fainting मूर्च्छा; बेहोशी; बेहोश हो जाना; मूर्छित हो जाना; मस्तिष्क में खून का दौरा कम होने के कारण चेतनाशक्ति का थोडी देर के लिये लोप हो जाना। यदि किसी कमज़ोर हृदय वाले को कोई अकस्मात धक्का पहुंचे तो मस्तिष्क की ओर रक्त का प्रवाह मन्द पड़ जाता है और रोगी बेहोश हो जाता है। अत्यधिक शोक या आनन्द के कारण अथवा गहरी चोट के दर्द के कारण बहुधा मनुष्य मूर्छित हो जाता है। रोगोपरान्त की दुर्बल अवस्था में यदि कोई मेहनत का काम कियां जाय या कोई सदमा पहुंचे तो मूर्छा आ जाती है। मूर्छा दूर करने के लिये रोगी को तकिये के सहारे आराम से बिठाना चाहिये और उसके सब वस्त्र ढीले कर देने चाहिये। मुँह पर ठण्डे पानी के या ओ-डी-कलोन के छींटे देना, स्मेलिंग साल्ट सुँघाना, चाय, कहवा या ब्रांडी पिलाना और रोगी को खुली हवा में रखना मूर्छा जल्दी दूर करने के उपाय हैं। यदि देर तक मूर्छा रहे तो फौरन डाक्टर को बुलाना चाहिये।

Falciform हंसिया के आकार का.

Falling-Sickness अपस्मार, मृगी रोग.

यह "मृगी" का पुराना नाम है। क्योंकि मृगी की बीमारी में लोग अकस्मात जमीन पर गिर कर बेहोश हो जाते हैं।

Fallopian Tubes अण्ड प्रणाली.

False कृत्रिम.

False pains कृत्रिम प्रसूति पीड़ा; बच्चा होने के कुछ दिन पहले गर्भवती स्त्री के पेट में दर्द होने लगता है

जिसे वह प्रसूति की वेदना समझ लेती है, पर वास्तव में वह साधारण पेट दर्द रहता है। इसीलिये इस दर्द को False pain या कृत्रिम प्रसूति पीड़ा कहा जाता है।

False Conception कृत्रिम गर्भ, गर्भाशय की खाली वृद्धि जिसमें गर्भ न हो

False Membrane विकृत झिल्ली.

False Passage कृत्रिम मूत्र पथ.

Family कुटुम्ब.

Fang दाँतों का तीक्ष्ण अग्रभाग.

Faradization विद्युत धारा का वैद्यकीय उपयोग.

Farcy एक प्रकार का संक्रामक रोग जो चर्म और रस-ग्रन्थियों पर असर करता है.

Farinaceous श्वेत सार मय.

Farnia मैदा, श्वेतसार.

Fascia मांसावरक

Fat चर्बी, मेद.

Fauces कंठ और गल नली के बीच का रास्ता

Favus मधुचक्राकार फोड़ा जो नाखून के पास होता है.

Febrifuge ज्वर नाशक औषध; ज्वरघ्न औषध.

Febrile ज्वर सम्बन्धी.

Febris ज्वर.

Febris Nervosa स्नायविक ज्वर.

Febricula सामान्य ज्वर.

Feculent मलपूर्ण.

Fecundation गर्भधारण.

Fecundity उर्वरता; उत्पादन शक्ति.

Felon अंगुली का फोड़ा.

Femoral जाँघ सम्बन्धी.

Femoral Vessels यह जांघ की एक प्रधान रक्त-वाहिनी है।

Femur जाँघ की हड्डी, ऊर्वस्थी; पैर की सब से बड़ी हड्डी; यह केवल पैर ही में नहीं, पर सारे शरीर में सब से लम्बी और सब से मज़बूत हड्डी है।

Fenestra कर्ण रन्ध्र.

Fenwicks Disease पाकाशय की प्राथमिक शीर्णता.

Ferment खमीर; खमीर वे द्रव्य हैं जिनका दूसरे द्रव्यों के साथ संयोग होने से उनमें रासायनिक परिवर्तन हो जाता है। शरीर की अन्नपाचक क्रिया में ये महत्वपूर्ण कार्य करते हैं।

Fermentation उबाल, जोश, विक्षोभ.

Ferruginous लोह सम्बन्धी.

Fern पुष्प रहित पौधा.

Ferrum लोह.

Fetid दुर्गन्धयुक्त या बदबूदार.

Fertilisation उपजाऊपन, गर्भाधान, उर्वरता.

Fever ज्वर; बुखार; असाधारण देहदाह.

Alimentary Fever वह ज्वर विशेष जिसमें आतड़ियों का उपद्रव हो.

Assam Fever काला आजार.

Asthenic Fever स्नायु निर्बलता जन्य ज्वर; इस ज्वर में स्नायविक दुर्बलता और नाड़ी की निर्बलता विशेष रूप से दृष्टिगोचर होती है.

Bilious Fever पित्त ज्वर; ज्वर विशेष जिसमें यकृत के उपद्रव भी साथ ही में हों.

Black Water Fever उष्ण देशीय भयंकर पैत्तिक ज्वर.

Brain Fever मस्तिष्क ज्वर; इसमें मस्तिष्क की झिल्ली में सोजन आदि आजाती है.

Break bone Fever हड्डी तोड़ बुखार.

Catheter Fever शलाका ज्वर; मूत्रनिसारक शलाका का दुरुपयोग करने से जो ज्वर हो जाता है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है.

Cavite Fever ज्वर विशेष जिसमें उच्च तापमान और मांस पेशियों में असह्य पीड़ा हो। यह ज्वर अकसर फिलिपाईन के केविट स्थान में होता है.

Cerebrospinal Fever मस्तिष्कावरण प्रदाह ज्वर; गर्दन तोड़ बुखार.

Chagres Fever दुष्ट मलेरिया; मलेरिया का अत्युग्ररूप.

Charcot's Fever रक्त विष जन्य ज्वर.

Columbo Fever कोलम्बो ज्वर; एक प्रकार का ज्वर विशेष जिसके लक्षण मोती ज्वर के सदृश होते हैं और जो अकसर कोलंबो में होता है।

Continued Fever सतत ज्वर.
Dengue Fever हड्डी तोड़ बुखार; अस्थि भञ्जक ज्वर; दण्डक ज्वर.
Enteric Fever आन्त्रिक ज्वर.
Eruptive Fever शोथ ज्वर; अचपड़ा.
Exanthmatous Fever शोथ ज्वर.
Famine Fever पुनरावर्तक ज्वर; अकाल ज्वर.
Fracture Fever अस्थिभङ्ग ज्वर; वह ज्वर जो हड्डी के टूटने के वाद आता है.
Gastric Fever विकृत पाचनक्रिया जन्य ज्वर.
Glandular Fever ग्रन्थि-ज्वर.
Hectic Fever क्षय ज्वर.
Icterohemorrhagic Fever उग्र स्पर्श जन्य पांडु.
Low Fever मृदु ज्वर.
Lung Fever न्युमोनिया.
Milk Fever दुग्ध ज्वर.
Paratyphoid Fever मोती ज्वर विशेष; इसके लक्षण मोतीझरे के समान होते हैं
Parenteric Fever यह ज्वर लक्षणों में तो प्रायः मोतीज्वर के समान होता है, पर इसके जीवाणु दूसरी जाति के होते हैं.
Puerperal Fever सूतिका ज्वर.
Quartan Fever एक प्रकार का मलेरिया ज्वर विशेष जो हर दो दिन के वाद चढ़ता है.
Rat bite Fever मूषक ज्वर; वह ज्वर जो चूहे के काटने के वाद आता है। यह वड़ा संक्रामक रोग है.
Relapsing Fever पुनरावर्त्तक ज्वर.
Remittent Fevcr सतत ज्वर; अविराम ज्वर.
Rheumatic Fever सन्धिवात ज्वर; आमवातिक ज्वर; उग्र शोथ युक्त सन्धिवात जिसमें ज्वर हो जाता है.
Scarlet Fever लाल बुखार; आरक्त ज्वर.
Simple Continued Fever सामान्य सतत ज्वर.
Splenic Fever तिल्ली का बुखार.
Spotted Fever व्रण ज्वर.
Tertian Fever तिजारी; हर तीसरे दिन आने वाला मलेरिया बुखार.
Traumatic Fever आघात जन्य ज्वर; वह ज्वर जो किसी जख्म लगने के वाद चढ़ जाता है.
Trench Fever युद्ध ज्वर; वह ज्वर जो युद्ध की खाइयों में सिपाहियों को हो जाता है.
Typhoid Fever मोती ज्वर; मोतीझरा; आन्त्रीय ज्वर—इसे वैद्य लोग सन्निपात ज्वर कहते हैं.
Typhus Fever मोहज्वर; सन्निपात ज्वर.
Undulant Fever माल्टाज्वर.
Urethral Fever यौनिक ज्वर.
Vander Scheer's Fever हड्डी तोड़ बुखार.
Yellow Fever पीतज्वर.

Feverish ज्वर युक्त.
Fibre सूत्र, तन्तु.
Fibrinous, Fibrinosus सूत्रमय; तन्तुमय; रेशामय सौत्रिक.
Fibro सूत्रज्ञापक पूर्वपद.
Fibro-cellular tumour सौत्रिक कोर्षार्बुद.
Fibroid सूत्रवत; तन्तुवत.
Fibroids पेट का फोड़ा विशेष; इस जाति के फोड़े अकसर स्त्रियों को होते हैं। अविवाहित लड़कियां या वे विवाहित स्त्रियां जिनके बच्चे न हुए हैं, इसकी अधिकांश रूप से शिकार होती हैं। ये फोड़े या गांठें विवाहित स्त्रियों के वंध्यत्व का भी कारण होती हैं। अकसर ये गांठें छोटी होती हैं, पर कभी-कभी इतनी बढ़ जाती हैं कि इनका वजन १०० पाउण्ड तक हो जाता है. साधारण तौर से ये फोड़े विशेष कष्टदायक नहीं होते। यहां तक कि शरीर पर उनके लक्षण भी मालूम नहीं होते। जब इनका कुछ उपद्रव बढ़ जाता है तो ऋतुस्राव ज्यादा होने लगता है और पेट बढ़ा हुआ मालूम पड़ता है। इनकी चिकित्सा यही है कि कुशल सर्जन द्वारा शस्त्र क्रिया से इन्हें निकाल लेना.
Fibrositis पेशी शूल; पेशी वेदन; इस रोग में शरीर की पेशियों के तन्तुओं में सूजन आ जाती है। इसे पेशियों का सन्धिवात भी कहते हैं। जब यह पीठ पर होता है तो वह कटिवात ( Lumbago ) कहलाता है। जब इसका असर गर्दन पर होता है तो

गर्दन अकड़ जाती है। वह इधर उधर हिल नहीं सकती। प्राय छाती पर भी इसका असर होता है। कभी कभी प्राय सारे शरीर की पेशियों में भी अकडन आ जाती है। इस बीमारी का आक्रमण अकस्मात हो जाता है।

यह रोग स्त्रियों से मनुष्यों को ज्यादा होता है। अधेड़ अवस्था में इसका विशेष प्रकोप रहता है। इसका कारण शरीर की विकृति विशेष है। खराब और सड़े हुए दांत, विकृत ग्रन्थियां और आतड़ियों में सञ्चित विष इसके प्रधान कारण हैं। लम्बी थकावट और शारीरिक परिश्रम से भी यह हो जाता है।

यदि दर्द बहुत सख्त हो तो रोगी को बिस्तरे पर आराम करने देना चाहिये। शरीर में उष्णता पहुँचाने से रोगी को बड़ा आराम मिलता है। अत एव उष्णजल का स्नान, वाष्प स्नान, गर्म सेक इसके लिए लाभदायक है। रेडियन्ट उष्ण स्नान (Radiant Heat bath) का मौका लग जावे तो बहुत ही अच्छा है। इसके साथ ही शरीर पर और विशेष कर रोगाक्रान्त स्थान पर नियमित मालिश करवाते रहना चाहिये जिससे रक्ताभिसरण तेज हो जाय। सोते हुए स्थान पर मुलायमता के साथ धीरे धीरे मालिश करना चाहिये। मालिश के लिये कपूर का तेल, यूकिप्टस का तेल, पोदीना और Methyl Salicylate आदि का बना हुआ लेप अत्यन्त हित-कर है। यह तो हुई ऊपरी चिकित्सा, इसके साथ ही पेट में भी कुछ देना चाहिये। सोडियम सेलि-सिलेट या एस्पीरीन (Sodium Salicylate or Aspirin) दर्द को शमन करने के लिये देना चाहिये। अगर दर्द ज्यादा हो तो प्रथम बारह या चौबीस घंटे तक सोडियम सेलिसिलेट की १५ से २० ग्रेन तक की खुराक हर तीसरे घंटे देनी चाहिये। इसके बाद क्रमशः औषधि की मात्रा घटा देना चाहिए

उपरोक्त चिकित्सा रोगशमन के लिये है। रोग को मिटाने के लिये यह आवश्यक है कि उसके कारणों पर विचार किया जाय और उन्हें दूर करने का यत्न किया जाय.

Fibrous सौत्रिक
Fibula अग्र जंघास्थी
Ficus Indica वट वृक्ष
Ficus Glomerata उदम्बर
Fifth Pair of Nerves पंचम नाडी युग्म
Filaceous सूत्रमय
Filament कोमल तन्तु
Filiform सूत्राकार
Filter छननी, द्रव (पानी आदि) को साफ करने का यन्त्र.
Filtration शुद्धि करण
Fimbria झालरवत्
Finger हाथों की अँगुली
Finsen light फिनसेन प्रकाश, प्रकाश का वह रूप जिसमें से उष्णता की किरणें (Heat rays) अलग करली गई हों और जिसमें सिर्फ नीली और violet किरणें रह गई हों। यह प्रकाश चर्म रोगों के लिये अत्यन्त लाभदायक है। इसका आविष्कार सुप्रसिद्ध अंग्रेज चिकित्सक डॉक्टर फिनसेन ने किया था और उसी ने इसे चर्म रोग के लिये अत्यन्त लाभ दायक पाया
Fissure, Fissura दरार, विवर, गर्त
Fistula भगन्दर, नासूर
Fistula in Ano गुदा द्वार का भगदर
Fistula Lachrymalis अश्रुनाली का नासूर
Flaccid ढीला, शिथिल, निर्बल, कोमल
Flattened चपटा
Flatulence बादी, कोष्ट वायु, वात कारकता
Flatulent फूला हुआ, वात ग्रस्त
Flatulent colic वात जनित उदर शूल
Flatus उदरवात, पेट और आंतडियों में गेस और वायु का होना
Flea पिस्सू
Flexion झुकाव, मुडा हुआ हिस्सा
Flexor Muscle सकोचिनी पेशी, नमनी पेशी
Flocci Volitantes त्रसरेणु पत्वमान
Flooding योनि से अति रक्त संचार
Fluctuation चढाव घटाव
Fluid तरल, तरल पदार्थ, वाष्पीय

Flush भय से होने वाली मुख की आरक्तता, अरुणता.
Fluor आर्तव.
Fluor Albus श्वेत प्रदर.
Flux स्राव, निःसारन, आमाशय, अतिसार.
Fluxion रक्त स्राव; प्रवाहन.
Focus रश्मि केन्द्र, किरण केन्द्र; मध्यविन्दु, केन्द्र.
Foetal भ्रूण सम्बन्धी; गर्भ सम्बन्धी.
Fixation of Foetal Head गर्भोपस्थिति;
Moulding of Foetal Head गर्भशीर्ष घटन.
Foetal Covering गर्भावरण; गर्भावगुँठन.
Foetal birth in a Cowl गर्भ फल प्रसव.
*Foetal Fluid* गर्भोदक; उल्वोदक.
Foetal Head भ्रूण शीर्ष; गर्भ शीर्ष.
Foetal Breech गर्भकटीर.
Foetal Position गर्भाधिष्ठान; गर्भस्थिति.
Foetal Pole गर्भाग्र.
Foetal Cord गर्भनाल; गर्भ नाड़ी.
Foetal Lanugo गर्भ लोम;
Foetal Synclitism गर्भ तुला.
Foetal Nourishment गर्भ पोषण.
Foetal Axis Pressure गर्भाक्षभार.
Foetal Souffle गर्भ शब्द.
Foetal Trunk गर्भांतरांधि
Foetatun गर्भ.
Foeticide भ्रूण हत्या.
Foetus भ्रूण; गर्भस्थ संतान.
Foetus Papyraceous } शुष्क गर्भ
„ Compressus }
Obstructed Foetus मूढ़ गर्भ.
Calcined Foetus अश्व गर्भ;
Saponified Foetus मेद गर्भ.
Deformed Foetus कुरूप गर्भ; कुब्ज गर्भ.
Anencephalus Foetus कबंध गर्भ.
Abnormalities of Foetus गर्भ विकार.
Movements of Foetus भ्रूण की गतियां.
Circulation of Foetus भ्रूण रक्त संचार.
Heart Sounds of Foetus भ्रूण हृदय स्पन्दन
10

Position of Foetus गर्भ स्थिति; गर्भ में भ्रूण की स्थिति.
Follicle निस्त्राववाही ग्रन्थि या कोष.
Follicular निस्त्राववाही ग्रन्थि या कोष सम्बन्धी
Foment सेक करना.
Fomentation सेंकने की क्रिया.
Fontanel शिशु के मस्तिष्क का अस्थि शून्य स्थान, ब्रह्मरन्ध्र.
Food पथ्य; भोजन.
Foot पैर, पद.
Foot-bath पादस्नान.
Foramen छिद्र, रन्ध्र.
Foramen magnum महा विवर.
Foramen ovale डिव्याकार छिद्र; अंडाकार रन्ध्र.
Force शक्ति.
Forceps अस्त्र चिकित्सक की संडासी.
Fore-arm प्रकोष्ट, अग्रवाहू, कोनी से कलाई तक का हाथ.
Fore brain अग्र मस्तिष्क, ललाट.
Foreign body विजातीय पदार्थ; वाहर की चीज; जव शरीर के भाग में वाहर की कोई चीज चली जाती है तो उसे "विजातीय पदार्थ" कहते हैं।
Foreign body in the Ear कान में विजातीय पदार्थ का चला जाना। कीड़े, अनाज के दाने और कंकर आदि वाहरी पदार्थ अकसर कान में चले जाते हैं और वहरापन पैदा कर देते हैं। इसकी चिकित्सा तत्काल करना चाहिये. रोगी को सिर की एक बाजू पर सुलाकर कान में धीरे धीरे गर्म पानी डालना चाहिये। अगर इससे लाभ न हो तो जेतून के गर्म तेल की कुछ बूँदें कान में डालना चाहिये और उसे कुछ देर तक कान में रहने देना चाहिये। इससे कान में गिरा हुआ पदार्थ अपना स्थान छोड़कर कान के पड़दे पर तैरने लगेगा और वाहर निकल आयगा.
Foreign body in the eye आंख में विजातीय पदार्थ; आंख में अक्सर मच्छड़, मक्खियां या कंकर के टुकड़े गिर पड़ते हैं। इसका इलाज यही है कि पलक को उलटकर रूमाल के द्वारा उक्त विजातीय पदार्थ को ढङ्ग और तरकीव से निकाल लिया जावे। अगर कांच या फौलाद के टुकड़े जैसा कोई तीक्ष्ण कण आंख में

चला गया हो तो आंख में अरण्डी का तैल डालकर तुरन्त डाक्टर को बुला लेना चाहिये। क्योंकि किसी अनाड़ी के हाथ से यह काम करवाने से आंख फूट जाने का डर रहता है।

Foreign body in the Gullet अन्न नाली में विजातीय पदार्थ; अगर कोई विजातीय पदार्थ अन्न नाली में चला जाय और वहां फँस जावे तो तुरन्त डॉक्टर की सहायता लेना चाहिये.

Foreign body in the stomach पेट में विजातीय पदार्थ; अकसर सिक्के, पिन आदि पेट में चले जाते हैं और वे आंतड़ियों में पहुँच कर वहां उपद्रव पैदा कर देते हैं। इसमें औषध से लाभ नहीं होता। ताजा रोटी, खीचड़ी, वनस्पति आद चीजें खाने को देना चाहिये, जिससे विजातीय पदार्थ दस्त की ओर से निकल जावे.

Foreign body in the Wind-Pipe श्वासनाली में विजातीय पदार्थ; अक्सर बच्चे मुँह में पैसा, पिन या दूसरी वस्तु रख लेते हैं और वह गले में चली जाती है। कभी-कभी तो वह गले में फंस जाती है और कभी वायुनली के द्वारा फेफड़े में चली जाती है. इनके निकालने के लिये कुशल डाक्टर की सहायता लेना चाहिये। ये ब्रांकोस्कोप (bronchos-cope) नामक यन्त्र से निकाले जाते हैं. पर इसके लिये पहले शरीर के उक्त स्थान की एक्स रे से परीक्षा करवा कर यह निश्चय कर लेना चाहिये कि वह पदार्थ कहां फंसा है.

Foreskin लिंग-मुख आवरण; शिश्न की अग्र त्वचा.

Forensic Medicine अपराधी के विचार में भैषज्य विद्या का प्रयोग.

Formation निर्माण.

Fornication व्यभिचार.

Fornix तोरण के सदृश मस्तिष्क का आकार विशेष.

Fossa कोटर; विवर.

Fossa Navicularis गर्त्ताकार स्थान.

Fossil शिलीभूत, शिलीभूत वस्तु.

Fracture अस्थि भंग, हड्डी का टूटना, दरार.

Simple Fracture साधारण अस्थि भंग.

Compound Fracture यौगिक अस्थि भंग, वह अस्थि भंग जिसमें बाहरी चोट के साथ साथ हड्डी टूटी हो.

Framboesia हृदय की एक संक्रामक व्याधि विशेष.

Freezing point हिमाङ्क.

Fremitus कंपकंपी.

Fresh-Water Animal नदी चर.

Fresh-Water Snakes जल सर्प, ढीढ़.

Fret स्वग अंश जनित क्षत.

Fretum संकोचन.

Friction घर्षण, मर्दन.

Frigid Zone शीत कटिबन्ध, हिम मण्डल.

Frigidity शीतलता.

Frontal कपाल सम्बन्धी.

Frothy फेन युक्त.

Fructose फल शर्करा.

Fructosuria मूत्र में फल शर्करा की उपस्थिति.

Fugitive अस्थायी.

Fumigation बफारा देने की क्रिया, धूम प्रयोग.

Function क्रिया, शरीर व्यापार.

Functional क्रियात्मक, शरीर-व्यापार सम्बन्धी.

Functional Disease शरीर व्यापार सम्बन्धी व्याधि; शरीर क्रिया जन्य रोग; यह शब्द स्नायविक या शरीर-व्यापार की विकृति के लिये काम आता है.

Fundament मलद्वार

Fundus अधोदेश; तलदेश

Fungi छत्रिकादि.

Fungus कुकुरमुत्ता; छत्रिका; सांप की छत्री; अर्बुद। यह सब से निम्न श्रेणी की वनस्पति होती है.

Funis, Funiculum नाभि नाडी.

Fur जिह्वालेप.

Furor उन्मत्तता.

Furor Uterinus जरायु विकार जनित उन्माद.

Furuncle फोड़ा, स्फोटक.

Furunculus विस्फोटक, फोड़ा

Furunculas Malignans सांघातिक दाहिका.

Fusible द्राव्य; गलनीय.

# G

Galactagogue स्तन्य दुग्ध निसारक द्रव्य ; वे पदार्थ जिनके खाने से माता के स्तनों में दूध पैदा हो जाता है ।
Galactemia रक्त स्थित शर्करा.
Galactia स्वल्प या अस्वाभाविक दुग्ध स्राव.
Galactic दुग्ध जात अम्ल.
Galactocele स्त्री के स्तन में होने वाला दुग्धार्बुद.
Galactophagous दुग्धोपजीवी.
Galactophora दुग्धोस्राव वर्द्धक औषध.
Galactophoritis दुग्ध नाली प्रदाह.
Galactophorous दुग्ध चालक; दुग्ध जनक.
Galactopoietica दुग्ध कारक औषध.
Galactoposia दुग्ध पथ्य.
Galactopyretus दुग्ध ज्वर (यह प्रसूति में होता है )
Galactorrhoea, Galactia स्तन स्राव, दुग्ध स्राव.
Galactose दुग्ध शर्करा.
Galactosis दुग्ध निःसरण.
Galaxia कंठ प्रणाली.
Galls पित्त.
Gall-Bladder पित्त कोष; पित्ताशय.
Gall, Ducts पित्त वाही नाली.
Gall-nut, Galla माँजूफल.
Gall-stone पथरी, पित्ताश्मरी, पित्तशीला.
Gallon गेलन; एक तोल जो प्रायः चार सेर का होता है.
Galvanic Battery विद्युत् बेटरी विशेष.
Galvanometer विद्युत शक्ति मापक यंत्र.
Gameta योनि, जननेन्द्रिय.
Gangliasthenia स्नायु ग्रन्थि.
Ganglioma रस ग्रंथियों का फोड़ा.
Ganglion वातगण्ड, नाडी ग्रंथि.
Ganglionic Nervous System ग्रंथि विशिष्ट नाड़ी मंडल.
Gangrene देह की सड़न; विगलन.
Gangroenopois गलित मुख क्षत.
Gargle कुल्ला करने की औषधि.
Garlic लहसुन.
Gas वाष्प.
Gasserian Ganglion द्विमूल ग्रन्थि.
Gasp हाँफना, हाँफी.
Gastrectasia जठरा-विस्तार
Gastralgia पाकाशय शूल. आमाशय वेदना.
Gastrelcosis पाकस्थली क्षत.
Gastric पाक स्थली सम्बन्धी.
Gastric Juice पाचक रस, पाकाशय रस.
Gastritis पाकस्थली प्रदाह.
Gastritis पाकाशय प्रदाह; यह बीमारी दो तरह की होती है—( १ ) उग्र पाकाशय प्रदाह और ( २ ) जीर्ण पाकाशय प्रदाह. नवीन और उग्र पाकाशय प्रदाह का कारण गरिष्ठ भोजन और अत्यधिक मद्यपान है । यह इन्फ्लुएन्ज़ा और न्युमोनिया की बीमारी में भी हो जाता है. बच्चों को ग्रीष्म ऋतुकालीन अतिसार की बीमारी में भी इसके लक्षण दिखलाई देते हैं.

इसके आरम्भ में पेट में भारीपन मालूम होता है । जबान पर दलदल जम जाता है । तबियत भारी और दिल कुन्द हो जाता है । घबराहट होती है जो कै हो जाने पर मिटती है. साधारण तौर से इसमें ताप मान नहीं बढ़ता और यह अकसर ४८ घण्टों के अन्दर अन्दर आराम होजाता है । पर जब यह अत्यधिक उग्ररूप धारण कर लेता है तो इसमें तापमान १०३ तक हो जाता है । कै में अत्यधिक श्लेष्मा, पाचकरस, और कभी-कभी खून भी आ जाता है । रोगी को बेहोशी तक आ जाती है । कभी-कभी उसके हाथ-पैर तक ठण्डे पड़ जाते हैं, इसमें थोड़े से रोगियों के पेट में व्रण तक हो जाते हैं ।

इस बीमारी में रोगी को बिस्तरे पर लेटा रखना चाहिये और गर्म जल की बोतल से उसके पेट पर सेंक करना चाहिये । उसके पेट को जुलाब या वमनकर औषधि से साफ कर देना चाहिये. इसके लिये उष्ण जल देना चाहिये । इस पर भी कै न हो तो एक चमच पिसी हुई राई गर्म जल के ग्लास में डालकर देना चाहिये. यह कै लाने में बड़ी सहायता करेगी.

जुलाब के लिये २ ग्रेन केलोमल या अरण्डी का तैल देना चाहिये। इससे अंतड़ियां साफ हो जांयगी। हां, यहां यह बात ध्यान में रखना चाहिये कि केलोमल बच्चों को हर्गिज़ न देना चाहिये क्योंकि वे इसकी ताकत को बर्दाश्त न कर सकेंगे.

इसमें रोगी को अन्न न देना चाहिये. वमन के बन्द हो जाने पर भी कुछ समय तक अन्न से परहेज रखना चाहिये। उसे पानी के बजाय सोडा वाटर पिलाना चाहिये। इतने पर भी वमन न रुके तो थोड़ा सा गर्म जल पिला देना चाहिये। पेट के दर्द को रोकने के लिये राई का लेप कर ऊपर से सेंकना चाहिये.

होमियोपैथिक चिकित्सा भी इसके लिये अच्छा काम करती है। रोगारम्भ में एकोनाईट बड़ा लाभ पहुंचाती है. इसके बाद ब्रायोनिया का प्रयोग करना चाहिये; एन्टिमक्रूड और फॉस एसिड भी लक्षणानुसार देने से अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुए हैं। इनके अतिरिक्त इपेकाक, पलसेटिला, नक्स व्हॉमिका, बेलेडोना, आर्सेनिक का भी लक्षणानुसार उपयोग किया जाता है.

Gastro, Gaster, Gastra पाकस्थली सम्बन्धी.
Gastrobrosis पाक स्थली रन्ध्र.
Gastrocele पाक स्थली की स्वस्थान विच्युति.
Gastrocolic पाकस्थली का शूल.
Gastrosis पाकाशय पीड़ा.
Gastrodynia जठर शूल.
Gastro enteritis पाकाशय शोथ.
Gastrohelcosis पाकस्थली क्षत.
Gastrohysterectomy जरायु छेदन.
Gastrology पाकाशय वृत्तान्त.
Gastromalacia पाकाशय की कोमलता.
Gastromenia पाकस्थली सम्बन्धी आस्थानिक रजोनिसरण.
Gastropathy जठर व्याधि.
Gastroperiodynia पाकाशय की सामयिक तीव्र वेदना.
Gastroplegia पाकाशय का लकवा.
Gastroptosis पाकस्थली भ्रंश.
Gastrorrhagia पाकस्थली का रक्त स्राव.
Gastrosis पाकस्थली सम्बन्धी व्याधि.
Gastrostenosis पाक स्थली संकोचन.
Gastrotomy पाकस्थली की शस्त्र-क्रिया.
Gelatinous लसदार वस्तु के समान.
Gelidity अति शीतल.
Generation, Organs of जननेन्द्रिय.
Generative Organs जनन यन्त्र.
Genetous स्वाभाविक.
Genio-Glossus जिव्हा पेशी.
Genesis जनन, उत्पत्ति.
Genitals जननेन्द्रिय.
Genuflexion घुटने टेकना.
Genugra जानु वात.
Genus गण; जाति; श्रेणी.
Geology भूगर्भ शास्त्र.
Geophagism मिट्टी खाने की आदत.
Germ अणु जीव.
Germicide रोग जीवाणु नाशक द्रव्य.
Germinal जीवाणु सम्बन्धी.
Germinal Membrane भ्रूणङ्कुर झिल्ली
Germination अङ्कुरोत्पत्ति.
Gerontoxon आंख का फूला.
Gestation गर्भ धारण.
Gibbosity. कुबड़ापन
Giddiness सिर चकराना, घुनघुनाना.
Gills मत्स्य श्वासेन्द्रिय.
Ginger अदरख.
Gingiva मसोढ़ा.
Gingivitis मसोढ़े की सूजन.
Ginglymus Ginglymoid जोड़ या सन्धि.
Gizzard पक्षी जठर.
Glabella, Gabella द्विभ्रु मध्यस्थल.
Glanders नासा व्रणिका.
Glands ग्रन्थि; गिल्टी; ग्रन्थियां एक तरह से शरीर के वे अवयव हैं जो कि एक ओर शरीर के लिये उन द्रव्यों को तैयार करती हैं, जो कि शरीर-व्यापार को चलाने के लिये आवश्यक है और दूसरी ओर शरीर से उन द्रव्यों को बाहर निकाल फेंकने में सहायक होती हैं जो इसके लिये हानिकारक हैं। ये ग्रन्थियां

दो प्रकार की होती हैं । (१) प्रणाली वाली ग्रन्थियां (२) बे प्रणाली वाली ग्रन्थियां.

Lymph Glands रस ग्रन्थियां; ये शरीर भर में फैली हुई हैं और शरीर की हानिकर जीवाणुओं और हानिकर पदार्थों से रक्षा करना इनका काम है.

Glands of Elimination निष्काशक ग्रन्थियां; ग्रन्थियां विशेष जो शरीर की उस प्रणाली से सम्बन्धित हैं जो उसके कूड़ा कर्कट को बाहर निकालती हैं। इन में से मुख्य ये हैं—(१) Sweat Glands स्वेद ग्रन्थियां (२) रसवाही ग्रन्थियां (Sebaceous Glands) (३) गुर्दा और (४) श्लेष्म ग्रन्थियां। स्वेद ग्रन्थियां त्वचा पर सब ओर मिलती हैं। ये कहीं बहुत अधिक होती हैं और कहीं बहुत कम। शरीर के अतिरिक्त जल को पसीने के रूप में शरीर से निकाल देना इनका काम है। जो जल निकाला जाता है, वह विपाक्त द्रव्यों से परिपूर्ण रहता है और शरीर के हित के लिये उसका बाहर निकलना आवश्यक है। इस दृष्टि से ये ग्रन्थियां शरीर से विपाक्त द्रव्य को निकाल कर उसकी बड़ी सेवा करती हैं। सन्धिवात जैसी बीमारियों में जहां शरीर में विपाक्त द्रव्य की अधिकता हो जाती है, वहां ये ग्रन्थियां उक्त विपाक्त द्रव्य को बाहर निकालने में बड़ी सहायता करती हैं। रसवाही ग्रन्थियां (Sebaceous) बाल वाले चर्म-स्थानों में स्थित हैं और वे एक तरह के तेलिया द्रव्य को प्रदान करती हैं जो त्वचा के आरोग्य के लिये आवश्यक होता है। मूत्राशय (Kidney) ग्रन्थि तो शरीर के विपाक्त द्रव्यों को बाहर निकालने में सबसे अधिक काम करती है। श्लेष्म ग्रन्थियां भी शरीर में फैली हुई हैं और वे एक तरह का स्वच्छ और चिपचिपा पदार्थ (श्लेष्म, कफ) निकालती हैं जो श्लेष्मिक कलाओं को स्निग्ध रखती हैं। ये भी विषैले जन्तुओं से शरीर-अवयवों की रक्षा करती हैं. जब विषैले जन्तु श्लेष्मिक कलाओं पर आक्रमण करते हैं तो ये बड़ी तादाद में श्लेष्मा पैदा कर इन्हें बहा देती हैं। जैसे नाक के श्लेष्मा से उसके रोगजीवाणु बह जाते हैं.

Glands of Assimilation पाचक ग्रन्थियां; ये ग्रन्थियां शरीर में अन्नपाचन क्रिया में बड़ी सहायता पहुँचाती हैं।

Glands, Diseases of ग्रन्थिरोग; जब ग्रन्थियों पर वे विष अपना प्रभाव जमा लेते हैं, जिनके साथ ग्रन्थियों का सम्बन्ध आता है, तो ग्रन्थियां रोगाक्रान्त हो जाती हैं। उन पर सोजन आ जाती है। वे फूल जाती हैं। जब कोई ग्रन्थि रोग का जिक्र करता है तो उसका मतलब प्रायः गर्दन की सूजी हुई ग्रन्थियों से रहता है। गर्दन की ग्रन्थियों की बीमारी बच्चों को अक्सर हो जाती है। इसका कारण नाक और गले की विकृतावस्था है। क्षयरोग भी ग्रन्थियों पर आक्रमण करता है। Lukaemia में भी ग्रन्थियों पर शोथ आजाता है। ग्रन्थियों की विकृतावस्था से ज्वर भी हो जाता है, जिसे ग्रन्थि ज्वर (Glandular Fever) कहते हैं। इसमें गर्दन की ग्रन्थियों पर शोथ आ जाता है। यह संक्रामक होता है। इसका कार्य्यकाल एक या दो सप्ताह है। जिन लड़कों को ग्रन्थि ज्वर हो जाय उसे दूसरे बच्चों से अलग रहना चाहिये.

Glandular ग्रन्थिमय, ग्रन्थि सम्बन्धी.

Glandular Extracts ग्रन्थिसार; ग्रन्थिसत्व; गत कुछ वर्षों से शरीर की कुछ अत्यन्त महत्वपूर्ण ग्रन्थियों के सार या सत्व (Extracts) के वैद्यकीय उपयोग के सम्बन्ध में अनेक वैज्ञानिक प्रयोग हो रहे हैं। चिकित्सा संसार में इससे क्रान्ति-सी हो गई है। चिकित्सा में इसके आश्चर्यकारक परिणाम निकले हैं। चुल्लिकाग्रन्थि (Thyroid Gland) के सार से बनी हुई औषधियों की तो आजकल चारों ओर बोलबाला हो रही है। भेड़ की चुल्लिका ग्रंथियों का सार निकाला जाता है और उसे वैज्ञानिक ढंग से शुद्ध कर काम में लाया जाता है। यह उन बीमारियों में आश्चर्यजनक कार्य्य करता है जो चुल्लिका की कमी से होती है। चुल्लिका की कमी से होने वाले रोगों में श्लैष्मिक आर्द्रशोथ (myxoedema) प्रधान है. यह अकसर

वृद्ध स्त्रियों में होता है। इसके अतिरिक्त इसी ग्रन्थि की कमी से बौनापन (Cretinism) हो जाता है। इसमें बच्चों का जन्म ही से कद छोटा, बुद्धि मन्द और जननेन्द्रियां छोटी होती हैं। उपयुक्त ग्रंथियों का सार एडिसन व्याधि में बहुतायत से दिया जाता है. इन ग्रथियों से बने हुए सत्वों का नाम एड्रेनेलाईन (Adrenaline) या Epinephrin और Encortone है। ये शरीर विकासकर और काम वर्द्धक है। जीवन काल को बढ़ाने वाले हैं। इसी प्रकार अन्य ग्रन्थियों के सार भी काम आते हैं।

Glans penis लिङ्ग मणि

Glaucoma, Glaucosis स्वच्छन्द दृष्टि

Gleet पुरातन प्रमेह.

Glene नेत्र कूप; नेत्र कोटर.

Glenoid, Glenoidal कोटर के समान, विवरसदृश.

Glisson's Capsule यकृता धरण

Globules रक्त कणिका, बारीक गोलियाँ.

Globus गोला.

Globus Hystericus गुल्म वायु गोला.

Glossa जिह्वा.

Glossal जिह्वा सम्बन्धी

Glossalgia जिह्वा वेदना.

Glossectomy जिह्वा छेद.

Globular, Globulous गोलाकार.

Glossocele जिह्वा की सूजन.

Glossopharyngeal जिह्वा और गलकोष सम्बन्धी.

Glossoplegia जिह्वा पक्षाघात.

Glossitis जिह्वा प्रदाह, छाला.

Glossolysis जिह्वा पक्षाघात.

Glottis श्वास नली द्वार.

Glottitis स्वर यंत्र मुख प्रदाह.

Glucina एक प्रकार की क्षार मिश्रित मिट्टी.

Glucose फजल शर्करा

Glue सरेस.

Glutaeus नितंब पेशी.

Gluteal नितम्ब सम्बन्धी.

Gluten गेहूँ आदि पदार्थों में मिलने वाला एक प्रकार का पौष्टिक पदार्थ.

Glutinous चिपचिपा; लसदार.

Glutitis नितम्ब प्रदाह.

Glycerin ग्लिसरीन.

Glycerole ग्लिसरीन मिश्रित औषध.

Glycosuria मूत्र में शर्करा की उपस्थिति; वह रोग जिसमें पेशाब में शक्कर पाई जाती है। मधुमेह में भी पेशाब में शक्कर पाई जाती है। पर हर जगह पेशाब में शक्कर पाये जाने का कारण मधुमेह नहीं रहता। दूसरे भी कुछ कारण होते हैं जिनसे पेशाब में शक्कर की अधिकता हो जाती है। इसका प्रधान कारण दोषपूर्ण भोजन है। अगर भोजन में स्टार्चयुक्त पदार्थों (जैसे चांवलादि) का अधिक सेवन किया जायगा अर्थात् उसमें कार्बोहायड्रेटस् का आवश्यकता से अधिक अंश रहेगा तो शरीर में गई हुई अतिरिक्त शक्कर, हज़म न होने के कारण, मूत्र के साथ बाहर निकल आयगी। यह रोग मोटे ताजे मनुष्यों में और मिष्टान्न तथा स्टार्ची पदार्थों के खानेवालों में अधिकांश रूप से पाया जाता है। स्नायविक और गुर्दे की विकृति भी इसका कारण हो सकती है। प्रसूति होने के बाद स्त्रियों के मूत्र में कभी-कभी शक्कर जाती है। मानसिक धक्के के बाद भी यह रोग देखा जाता है। अगर यह रोग जवान आदमियों में देखा जाय तो उसे मधुमेह ही का लक्षण समझना चाहिये। पचास वर्ष के उम्र के बाद यह रोग हो तो समझना चाहिये कि यह अधिक मिष्टान्न या स्टार्चयुक्त खान-पान से हुआ है।

Gnathitis गंड प्रदाह.

Goitre गल गंडा; गंडमाला.

Gold सोना, स्वर्ण.

Gomphosis अचल सन्धि.

Gonagra जानूवात, जाना.

Gonalgia जानू वेदना.

Gonitis जानू प्रदाह.

Gonorrhoea सोजाक; पूयमेह; मूत्रशोण्णवात। यह अत्यन्त तीव्र संक्रामक रोग है और सदा व्यभिचार से उत्पन्न होता है। रोगग्रस्त स्त्रियों से पुरुषों को और पुरुषों से स्त्रियों को होता है। यह सामाजिक रोग कहलाता है। यह सारे संसार की प्रत्येक जाति में फैला हुआ है। इनसे व्यक्तिगत और

सामाजिक दोनों प्रकार की हानि होती है। एक बार रोगग्रस्त होने पर शरीर अनेक उपद्रवों का केन्द्र बन जाता है जिनका प्रभाव न केवल व्यक्ति ही पर किन्तु सारे परिवार और भावी संतान पर पड़ता है। इसका कारण गौनोकोकस ( Gono-co-ccus ) नामक जीवाणु है.

सोजाक की बीमारी वाले स्त्री-पुरुषों के साथ सम्भोग करने से यह रोग होता है। इसका कीटाणु मैथुन के समय जननेन्द्रिय स्थान में प्रविष्ट होजाता है और वहाँ की श्लेष्मिक कला में प्रदाह उत्पन्न कर देता है। इसके बाद इसमें पीब उत्पन्न हो जाता है। धीरे-धीरे इसका असर मूत्रमार्ग; पौरुष ग्रन्थि, अण्डकोष तथा मूत्राशय में फैल जाता है और वहाँ शोथ और कभी-कभी पूयादि लक्षण पैदा कर देता है। कभी-कभी इसका असर रक्त में हो जाने के कारण सन्धिशोथ उत्पन्न हो जाता है।

जब मनुष्य किसी ऐसी स्त्री से मैथुन करता है जिसको सोजाक हो तो मैथुन करने के ३–५ घंटे के अन्दर उसके मूत्र मार्ग में जलन होने लगती है, पेशाब लगता है और लिंग मुण्ड पर कुछ लाली और सोजन मालूम होती है। इसके बाद मूत्र मार्ग से मवाद आने लगता है। कभी कभी मवाद के साथ या उससे अलग रक्त या रक्तमय स्राव निकलता है। मूत्र त्यागने में बड़ी पीड़ा होती है और लिंग तन जाता है। धीरे धीरे दो तीन सप्ताह में मवाद कम होने लगता है और फिर बन्द हो जाता है। इसके बाद भी मवाद कभी कभी निकलने लगता है और इस तरह सोजाक पुराना हो जाता है। रोग पहले मूत्र मार्ग के अगले भाग में रहता है; इलाज नहीं होता है तो पिछले भाग में पहुँच जाता है और वहाँ प्रोस्टेट ग्रन्थि में सोजाकाणु घुस जाते हैं। मूत्राशय का प्रदाह हो जाता है और वहाँ से रोग वृक्क तक पहुँच जाता है।

यही नहीं, रोगाणु रक्त में पहुँच जातेहैं और शरीर में ज़हर फैल जाता है। जिस अंग में ये रोगाणु ठहरते हैं उसीअंग का रोग हो जाता है। वे हृदय का रोग उत्पन्न करते हैं; फुफ्फुस और फुफ्फुसावरक कला का प्रदाह हो सकता है। आम तौर से रोगाणु जोड़ों में पहुँच कर वहां सूजन पैदा करते हैं—घुटने सूज जाते हैं; पहुँचे, कुहनी, और जोड़ों पर भी वर्म आ जाता है। गठियावाई का एक बड़ा कारण सोजाक है।

पुरुषों की तरह स्त्रियों को भी यह बीमारी होती है। पहले आम तौर से यह रोग मूत्र मार्ग में आरम्भ होता है मूत्रद्वार से मवाद आने लगता है भग पर वरम आ जाता है। भग के पिछले भाग में एक ग्रन्थि होती है उसमें फोड़ा बन जाता है। योनि सूज जाती है, और योनि से होकर प्रदाह ऊपर को चढ़ता है और गर्भाशय में पहुँचता है। गर्भाशय से पीला स्राव निकलने लगता है। पेड़ू में दर्द होता है गर्भाशय से वरम डिम्बप्रनालियों में पहुँचता है। डिम्ब प्रनाली में फोड़ा बन जाता है; या डिम्ब प्रनाली का रास्ता बन्द हो जाता है जिसके कारण डिम्ब गर्भाशय में नहीं पहुँच सकता और औरत बाँझ हो जाती है। इसके अलावा सोजाक वाली स्त्रियों के बच्चों के अन्धे होने की सम्भावना रहती है। सोजाक वाली स्त्री के जब बच्चा पैदा होता है तो उसकी आँखों में मवाद लग जाता है और पैदा होने वाला बच्चा अन्धा हो जाता है जन्म के अन्धे अकसर सोजाक वाली माता की संतान होते हैं। जितने अन्धे इस संसार में हैं उनमें से २० प्रति शत इसी प्रकार अन्धे हुये हैं। ऐसी माता के भग को बच्चा जनने के पहिले साफ कर लेना चाहिये और जब बच्चा पैदा हो तो उसकी आँखें पोंछ कर उनमें २% सिलवर नाइट्रेट लोशन की दो दो बूँद टपका देनी चाहियें। इस विधि से बालक अन्धा होने से बच जायगा।

यह बड़ी ही घिनोनी और पीड़ादायक व्याधि है। इसका इलाज कुशल डाक्टर या वैद्य से कराना चाहिये। मूत्रमार्ग को यथाविधि पोटाश परमंगनेट के घोल से धोया जाता है; चाँदी के योगिक प्राटार्गोल का प्रयोग किया जाता है। रोगाणुओं से बनी हुई औषधियों ( जिनको वैकसीन Vaccine कहते हैं ) का प्रयोग त्वचा भेद या शिराभेद द्वारा किया जाता है। मुँह से चंदन का तेल, कबाब चीनी इत्यादि चीजें खिलाई जाती हैं।

Gonorrhoeal Opthalmia सशोथ नेत्रपाक, सूजन सहित आँख पीड़ा.

Gonyalgia घुटने की पीड़ा.

Gonyocele घुटनों की सूजन
Gorge गला.
Gout ग्रंथि वात
Gracilis ऊर्ध्व त पार्श्विका पेशी
Grallatores दीर्घ जघा
Granular दानामय
Granulation मासाङ्कुर
Granule दाने, रेणु
Grape Sugar द्राक्ष शर्करा
Gravel अश्मरी, मुत्ररेणु
Gravedo श्वास नली, दलोमा
Gravid गर्भवती
Gravitation मध्याकर्षण
Green Sickness हरित् पाडु
Green Vitriol हीरा कसी, हरा कसीस
Grinding pains प्रसवकी प्राथमिक वेदना
Gripes पेट शूल, उदरशूल
Griping आतों में दर्द पैदा करना
Grippe इनफ्लुएन्झा, संनामक जुकाम
Gristle कोमल हड्डी
Groin उरू सन्धि
Group दल
Growth वृद्धि
Grub अण्डे से निकला हुआ कीड़ा
Grunting सुअर की सी गुरगुराहट
Guinea worm सूत्राकार कृमि, नारू का कीड़ा,
Gullet अन्न नाली
Gum मसूड़ा
Gum Boil मसूड़े पर का फोड़ा
Gumphiasis दन्त शैथिल्य
Gums दन्त माँस, मसोढा
Gummi, Gutti मसोढा के समान
Gustatory स्वाद सम्बन्धी
Gut अंतड़िया, पेट की नली, तात, नाली
Gutta बिन्दु
Gutta Opica मोतिया बिन्दु
Gutta Rosasea लाल मुख दूषिका
Gutta Serena दृष्टि हीनता या दृष्टि लोप
Guttatim बूँद बूँद
Gustative Gustatory स्वादेन्द्रिय सम्बन्धी
Gynecology स्त्री रोग विज्ञान.
Gynaecium स्त्री स्तवक

---

# H

H यह हाईड्रोजन का सङ्केताक्षर है

Haab's Magnet शक्तिशाली चुम्बक विशेष जो आँख से धातु जन्य विजातीय द्रव्य निकालने के काम आता है

Habit आदत, अभ्यास, देह प्रकृति, धातु प्रकृति

Habitat प्राणी व वृक्ष का स्वाभाविक वास-स्थान

Habromania आनन्दोन्मत्तता, हर्षोन्माद, आनन्द में उन्मत्त होजाना

Haematemesis रक्त वमन, खून की कै, रक्तवमन का कारण उदरावरण प्रदाह, विद्रधि ( cancer ) और पेट के व्रण ( ulcers ) हैं। इसके अतिरिक्त यह पांडु रोग आदि रक्त जनित व्याधियों के कारण भी हो जाता है। अगर रक्त वमन जोर से हो तो रोगी बेहोश तक हो जाता है।

Haematinuria मूत्र में रक्त की उपस्थिति, रक्तमूत्र, रक्तमेह पेशाब में खून आने की विकृति के लिये उक्त शब्द व्यवहृत होता है। यह रक्त जनित व्याधि, मूत्राशय और वृक्क की विकृति का लक्षण है

Haematoma रक्तार्बुद, वह फोडा जिसमें खून हो, रक्तार्बुद कहलाता है। यह किसी जख्म के कारण होता है। कठिन प्रसूति से होने वाले छोटे बच्चे के सिर पर यह अकसर देखा जाता है। पागल आदमियों के कान पर भी इस प्रकार का फोडा होता हुआ देखा गया है। पहले पहल यह फोडा नर्म रहता है बाद में कठिन हो जाता है। एक या दो मास में या तो यह अपने आप अच्छा हो जाता है या यह पक कर अधिक दु:खदायी हो जाता है। वैसी हालत में शस्त्रक्रिया द्वारा इसे साफ करवा लेना चाहिये

Haematuria मूत्र में रक्तकण की उपस्थिति। पथरी, गुर्दे की सोजन आदि इसके कारण हैं। मूत्र में अगर खून मिला हुआ हो तो समझना चाहिये कि यह खून गुर्दे से आ रहा है। अगर मूत्र निकलने के आरम्भ में खून आवे तो उसे मूत्रनाली से आया हुआ समझना चाहिये। अगर मूत्र के आखिर में खून आवे तो उसे मसाना (bladder) से निकला हुआ जानना चाहिये। खून के रंग का दारोमदार उसकी तादाद पर है। अगर खून का परिमाण ज्यादा होगा तो उसका रंग प्रायः काला होगा। इसके विपरीत अगर खून की तादाद कम होगी तो उसके असली रंग में कोई विशेप फर्क न होगा। कभी कभी मूत्र में रहे हुए खून के कणों की परीक्षा सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से करनी पड़ती है.

Haemoglobin रक्तरञ्जक कण; खून के लाल कणों में ललाई देने वाले ये तत्व हैं। इन्हीं से खून में ललाई आती है। पांडुरोग से ग्रस्त मनुष्य क्यों पीले दिखलाई देते हैं? इसका कारण यह है कि इनके रक्त में उक्त कण या तत्व की कमी हो जाती है.

Haemoptysis मुँह से बलगम के साथ खून जाना; जब मनुष्य बलगम के साथ खून थूकता है, तब उसकी इस विकृति के लिये उक्त शब्द काम में लाया जाता है। इसका प्रधान कारण फेंफड़ों का क्षय है.

Haemorrhage रक्तस्राव; खून बहना; शरीर के किसी भी हिस्से से खून बहने को Haemorrhage (रक्तस्राव) कहते हैं। फिर चाहे यह खून शरीर के बाहरी हिस्से से निकले या अन्दरूनी हिस्से से.

Haemorrhoids खूनी बवासीर; रक्तार्श; खूनी बवासीर का यह दूसरा नाम है.

Hahnemannism डॉ० हानेमन की चिकित्सा पद्धति जो होमियोपेथी के नाम से विख्यात है.

Hair बाल; केश;

Halibut एक प्रकार की मछली विशेप; आजकल चिकित्सा संसार में इस जाति की मछली की बड़ी बोल बोला है। आधुनिक चिकित्सा सम्बन्धी अन्वेपणाओं से यह मालूम हुआ है कि इसके यकृत में कॉड नाम की मछली के यकृत की अपेक्षा अधिक खद्यौज डी (Vitamine D) है। इसलिये आज कल Cod liver oil के बदले Halibut liver oil का उपयोग होने लगा है।

Halisteresis हड्डी आदि में धात्विक लवण की कमी.

Halitus निश्वास. सांस निकालने की क्रिया.

Haller's Acid Elixir गन्धक के तेजाब का मिश्रण.

Hallucination भ्रान्ति; प्रत्यक्ष-भ्रम; यह दृष्टि, श्रवण-शक्ति और घ्राणेन्द्रिय की भ्रान्ति है। जिस आदमी को इस प्रकार की भ्रान्ति हो जाती है वह ऐसी चीजों को देखता, सुनता और सूँघता रहता है जिनका वास्तव में कोई अस्तित्व नहीं है। यह भ्रान्ति दो प्रकार की होती है, एक सुखकर और दूसरी दुःखकर। दुःखकर भ्रान्ति अधिकांश रूप से सब प्रकार के सन्निपातों में होती है। इससे रोगी को बड़ा कष्ट होता है और साथ ही उसके देखनेवालों को भी कष्ट होता है। पर ज्योंही रोगी अच्छा हुआ कि वह अपने रोग काल की भ्रांतियों को भूल जाता है। सुखकर भ्रांतियों में रोगी अपने आप में मस्त रहता है। वह हँसता, खेलता और कूदता रहता है और तरह-तरह के मनोराज्य बनाता रहता है.

Hallus, Hallux पदांगुष्ठ; पैर का अँगूठा;

Halstern's disease संक्रामक उपदंश; छूत वाला गर्मी रोग.

Hamarthritis ग्रन्थि वात; जोड़ों की गठिया.

Hamartoma फोड़ा विशेप जो रक्त वाहिनियों के बढ़ जाने से होता है.

Haplodermatitis चर्म प्रदाह.

Haptics स्पर्शेन्द्रिय विज्ञान.

Hay Fever यह एक अत्यन्त पीड़ा दायक बुखार है, जो कुछ लोगों को हर ग्रीष्म ऋतु में आ घेरता है और उनके जीवन को बहुत ही दुःखदाई बना देता है। यह ज्वर अकसर उन लोगों को होता है जिनके बाप दादों को स्नायविक वेदना रही हो.

Head सिर; मस्तिष्क.

Health आरोग्य; तन्दुरस्ती.

Heart हृदय; दिल; अन्तःकरण.

हृदय मानव शरीर का अत्यन्त महत्वपूर्ण अंग है। शरीर में यह सबसे अधिक कोमल और सबसे अधिक उपयोगी है। यदि एक मिनट के लिये भी

यह अपना काम बंद करदे तो मनुष्य की मौत हो जाय। जब से मनुष्य जन्म लेता है तब से उसके मरते समय तक यह बराबर चलता रहता है। एक सेकंड भी विश्राम नहीं लेता। यह एक बड़ा भारी पम्प है। कुँओं में लगे हुए पम्प जिस प्रकार आस पास के खेतों को पानी से सींचकर हरा भरा कर देते हैं, वैसे ही हमारे शरीर का यह पम्प हमारे अंग के प्रत्येक भाग को रक्त से सींच कर हमें तन्दुरुस्त रखता है।

हरएक मनुष्य का हृदय उसकी बँधी हुई मुट्ठी के बराबर या उससे जरा बड़ा होता है। प्रौढ़ मनुष्य में यह साधारणतया एक मिनिट में ७० बार, एक घंटे में ४२०० बार, एक दिन में १००००८०० बार और एक सालमें तीन करोड़ छः लाख बार से भी अधिक धड़कता है। प्रत्येक धड़कन में यह दो औंस खून अपने बाहर निकाल देता है। इस तरह एक मिनट में यह १८० औंस खून फेंकता है। एक घण्टे में ६०० पौंड और प्रति दिन ८ टन खून पंप करता है। इसी लिये इसे रक्त परिचालक यन्त्र कहा है। यह अंग अनैच्छिक मांस से निर्मित है और दोनों फुफ्फुसों के बीच में वक्ष के भीतर स्थित है। जवान मनुष्य का हृदय ४½ इंच चौड़ा और २½ इंच मोटा होता है और उस का भार ३½ छटांक के लगभग होता है।

हृदय में रक्त ले जाने और रक्त ले आने वाली दो तरह की नलियाँ हैं। जो हृदय से रक्त ले जाकर और सब अंगों में पहुँचाती हैं, उन्हें धमनियां कहते हैं। फुफ्फुसिया धमनी को छोड़कर अन्य जितनी धमनियां हैं, उनमें शुद्ध रक्त रहता है। इसके विपरीत जो नलियाँ हृदय में खून को लाती हैं वे शिराएं कहलाती हैं। यहां यह स्पष्टतया समझ लेना चाहिये कि शुद्ध रक्त ले जाने वाली प्रायः सभी नाड़ियाँ धमनी और अशुद्ध रक्त लाने वाली प्रायः सभी नाड़ियां शिराएं कहलाती हैं। हां, इसमें केवल अपवाद यह है कि फुफ्फुसिया धमनी में अशुद्ध और फुफ्फुसिया शिराओं में शुद्ध रक्त रहता है.

Diseases of the heart हृद्रोग; हृदय के रोग; दिल की बीमारियाँ.

Heart burn अम्लपित्त; खट्टी डकार आना.

Functional Disorders of the heart हृदय-व्यापार सम्बन्धी रोग; हृदय-क्रिया सम्बन्धी रोग.

Dialatation of the Heart हृदय विस्तृति; हृदय विस्तृति या प्रसरण उस अवस्था का नाम है जिसमें हृदय अपने वास्तविक आकार से अधिक बढ़ जाय और उसकी दिवाल पतली रह जाय। हृदय कोष्ठों में रिक्तस्थान बढ़ जाय। यह अवस्था अधिकतर हृदय की विकृत वृद्धि के कारण ही होती है, जब कि हृदय को अधिक कार्य करना पड़ता है और उसमें शक्ति नहीं रहती है। कभी-कभी स्वतः हृदय रोग के कारण भी यह अवस्था हो जाती है। इसमें नाड़ी की गति तीव्र और अनियमित रहती है.

Heart Failure हृदय क्रियावरोध; हृदय की गति का बन्द हो जाना; दिल की धड़कन का बन्द हो जाना। हृदय कपाटों के रोग की अंतिम अवस्था में, हृदय की मांसपेशियों के रोगों में, या हृदय विस्तृति जन्य विकृति के कारण जब हृदय क्रिया बन्द हो जाती है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है। यह दो तरह से होता है (१) धीरे २ हृदय कमजोर पड़कर (२) अकस्मात् रूप से। अकस्मात् हृदय का कार्य्य रुक जाने से रोगी तत्काल मूर्छित हो कर गिर पड़ता है। उसकी त्वचा ठंडी पड़ जाती है। उसे ठंडा पसीना आने लगता है और नाड़ी की गति रुक जाती है। चेहरे का रंग बदल जाता है, नेत्र स्तम्भित हो जाते हैं और रोगी महानिद्रा की गोद में चला जाता है.

आकस्मिक हृदयावरोध में चिकित्सा के लिये समय ही नहीं मिलता। शनैः शनैः होनेवाले हृदयावरोध में चिकित्सा करनेसे रोगी के बचने की संभावना रहती है। ऐसे समय हृदय को उत्तेजित करनेवाली औषधियां देना चाहिये। डिजिटेलिस ५-१५ बूँदें; टिंचर स्टोफैन्थस २-५ बूँदें, लाईकर स्ट्रिकनीन २-८ बूँदें, बरांडी २-४ ड्राम या स्टिमुलैंट ( Stimulant ) मिक्श्चर देना चाहिये। डिजिटेलिन; स्ट्रिकनिन, एड्रिनिलीन,

पिच्युट्रिन, कैम्फैरो नाइज या शुद्ध इथर का इन्जेक्शन देना चाहिये।

आयुर्वेद में इस रोग के लिये मकरध्वज, कस्तूरी भैरव रस; कस्तूरी और चन्द्रोदय आदि औषधियां दी जाती हैं.

Hypertrophy of the heart हृदय की विकृत वृद्धि; हृदय की दीवार के स्थूल हो जानेको हृदयोपचिति कहते हैं। इससे हृदय की मांस पेशियां मोटी हो जाती हैं। हृदय का आकार प्रकार बढ़ जाता है और उसका रिक्त स्थान भी वृद्धिंगत हो जाता है।

Palpitation of the heart हृदय स्पन्दन; दिल की धड़कन.

Heat उष्णता; गर्मी.

Heat Stroke लू लगजाना.

Hebetude मानसिक अकर्मण्यता.

Hectic Fever क्षय ज्वर; यह एक प्रकार का ज्वर है जो क्षय की बढ़ी हुई अवस्था में चढ़ता है। इसका तापमान बिलकुल ही अनिश्चित अर्थात् कभी कम और कभी ज्यादा होता है। जब तापमान ज्यादा होता है तब वह सुबह के वक्त १०५ डिगरी तक बढ़ जाता है और शाम के वक्त साधारण से भी कम रहता है. रोगी बड़ी क्षीण अवस्था को प्राप्त हो जाता है.

Helcoid व्रण सदृश.

Helcology व्रण विज्ञान.

Helcoplasty व्रण की शस्त्र क्रिया.

Helcosis व्रण संगठन.

Helicoid कुण्डलित; घुमावदार; सर्पिल.

Heliotherapy यह शब्द ग्रीक भाषा के दो शब्दों से बना है जिनका अर्थ है—सूर्य चिकित्सा। शरीर को सूर्य किरणों के अभिमुख करके यह चिकित्सा की जाती है।

Helminth आतड़ियों का एक कीड़ा विशेष.

Helminthemesis वमन में कीड़ों का निकलना.

Helminthicide कृमि नाशक. उपाय.

Helminthophobia कृमि का विकृत भय.

Hemachrome रक्त की ललाई; रक्त लालिमा.

Hemadostenosis रक्त नाड़ी का संकोचन.

Hemadynamometer रक्त–प्रवाह गति मापक यन्त्र.

Hemadynamometry रक्त भार का माप.

Hemagogue रक्त निसारक.

Hemal रक्त वाहिनी सम्बन्धी.

Hemanalysis रक्त विश्लेषण.

Hemangioma रक्त वाहिनियों का फोड़ा.

Hemapoiesis रक्त संगठन.

Hemarthrosis संधि विवर में रक्त की उपस्थिति.

Hemase रक्त में पाया जाने वाला पनीर.

Hemasthenosis रक्त का अपूर्ण अभिसरण.

Hematachometer रक्त–प्रवाह मापक यंत्र.

Hemataerometer रक्त में रहे हुए गेसेस को मापने का यंत्र.

Hematapostema फोड़ा विशेष.

Hemateikon अणुवीक्षण यंत्र के द्वारा दिखने वाली रक्ताकृति.

Hematemesis, Haematemesis रक्त वमन; खून की कै होना.

Hematencephalon मस्तिष्क रक्त निःसरण.

Hematherapy रक्त प्रवेश द्वारा चिकित्सा करने की पद्धति.

Hemathermous उष्ण रक्त वाला.

Hematic रक्त सम्बन्धी.

Hematidrosis रक्तमय श्वेद निःसरण.

Hematimeter रक्त कण मापक यन्त्र.

Hematin हेमोग्लोबिन (कण रंजक) से निकलने वाला तत्व.

Hematinometer रक्त में हमेटिन तत्व की उपस्थिति.

Hematisthesis रक्त-स्राव निरोध.

Hematochyluria मूत्र के साथ रक्त और पाक रस का निःसरण.

Hematocolpos योनि में रक्त-संचय.

Hematocyst मूत्राशय का रक्त स्राव.

Hematocyte रक्त कण; रक्त कनीनिका.

Hematocytolysis रक्त कणों का विघटन.

Hematocytometer रक्त कण मापक यन्त्र.

Hematoglobulin हेमोग्लोबिन; रक्त कण रञ्जक.

Hematoid रक्त-सदृश; खूनी.

Hematolith रक्त वाहिनियों का पिण्ड या पत्थरी
Hematologist रक्त विद्या विशारद
Hematology रक्त ज्ञान
Hematolymphangioma रक्त वाहिनियों और लसीका ग्रन्थियों का बना हुआ फोड़ा
Hematolysis रक्त विघटन, रक्त विकृति
Hematolytic रक्त विकृति सम्बन्धी
Hematoma, Haematoma फोड़ा विशेष जिसमें बहुत सा खून जमा हो गया हो
Hematomediastinum
Hematometer रक्त परीक्षक यन्त्र
Hematometra मूत्राशय में रक्त सचय
Hematomyelia पृष्ठ रज्जु में रक्त सचार
Hematopathology रक्त व्याधि का परीक्षण, रक्त व्याधि विज्ञान
Hematophagous रक्तोपजीवी, रक्त जीवी
Hematophilia रक्त स्राव की प्रवृत्ति
Hematopoietic रक्तोत्तेजक
Hematoposia रक्त पान
Hematorrhea अत्यधिक रक्त स्राव
Hematosalpinx डिम्ब प्रणाली में रक्त संचय
Hematoscope रक्त स्तर परीक्षक यन्त्र
Hematoscopy रक्त परीक्षा
Hematospectroscope रक्त परीक्षक यन्त्र
Hematospectroscopy रक्त परीक्षक यन्त्र का उपयोग
Hematospermia वीर्य में रक्त की उपस्थिति
Hematotherapy रक्त चिकित्सा, रक्त चिकित्सा विज्ञान वह चिकित्सा पद्धति जिसमें रक्त या उससे बनने वाले पदार्थों से चिकित्सा होती है
Hematotoxic रक्त विष सम्बन्धी
Hemaxis रक्त मिश्रण
Hemeralopia रतौंध
Hemianopia अर्द्ध दृष्टि, हर एक आंख के आधे भाग में अन्धता हो जाने के अर्थ में यह शब्द व्यवहृत होता है। आंख के इस रोग में या तो मनुष्य सामने और एक बाजू की चीजें देख सकता है या दोनों बाजुओं को देख सकता है, पर सामने की नहीं। इसमें आंख का या तो दाया हिस्सा रोगाक्रान्त रहता है या बाया। मस्तक में चोट लग जाने या वहां कोई फोड़ा होने से यह स्थिति होती है
Hemicrania शिरार्द्ध शूल, आधा शीशी
Hemicranial अर्द्ध मस्तक सम्बन्धी
Hemidesmus Indicus अनन्त मूल
Hemiopia, Hemiopsia अर्द्ध दृष्टि रोग
Hemiplegia, Hemiplexia अर्धाङ्ग जब मनुष्य के शरीर के आधे भाग में पक्षाघात हो जाता है, तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। यह मस्तिष्क के मध्यभाग के रोगाक्रान्त होने से होता है।
Hemispheres बृहत् मस्तिष्कार्द्ध
Hemp गाँजा
Hepatalgia यकृत वेदना
Hepatelcosis यकृत क्षत
Hepatic यकृत सम्बन्धी
Hepatic abscess यकृतार्बुद यकृत का फोड़ा,
Hepatic Artery यकृत धमनी, यकृत रोहिणी, वह धमनी जो यकृत में रक्त पहुँचाती है
Hepatic Collic पित्त शूल
Hepatic Duct यकृत प्रणाली
Hepatic Portal vein यकृत गामिनी शिरा
Hepatitis यकृत प्रदाह
Hepatization शरीर तन्तुओं की हृदय सदृश द्रव्य में परिणति
Hepatocele यकृतार्बुद
Hepatogastric or Gastro hepatic } क्षुदान्त्रशायक
Hepatolithiasis यकृत पथरी
Hepatomalacia यकृत कोमलता
Hepatorrhoea यकृत श्राव
Herbaceous कोमल, तृणमय
Herbarium पुष्पाधार पुस्तक
Herbivorous तृणजीवी
Hereditary कुल सक्रमण, वंशागत
Hermaphrodite उभय लिंग
Hermetic वायु प्रवेश पथहीन
Hernia अन्त्रवृद्धि, गोशा टलना
Hernia cerebri मस्तिष्क वृद्धि

Hernia congenital जन्मान्त्र वृद्धि.
Herpes विसर्पिका; दाद; दद्रु.
Herpes circinnatus चाक्रिक विसर्पिका; गोलदाद.
Herpes Esthiomenos विगलित विसर्पिका.
Herpes Exedens शीघ्रता से बढ़ने वाली विसर्पिका.
Herpes Iris धनुषाकार विसर्पिका; दद्रु
Herpes Labialis अधर विसर्पिका, होंठों में होने वाली विसर्पिका.
Herpes Phlyctenodes बिम्बाकार विसर्पिका.
Herpes Proeputialis लिंगाग्रत्वक की विसर्पिका.
Herpes Psoricus Polya प्रबल त्वकप्रदाह-विसर्पिका
Herpes Zoster वतुलाकार विसर्पिका.
Herpestes Monnieria ब्राह्मी.
Heterogeneous विषम जात, अदृश भागों से निर्मित.
Heteromorphous भिन्नरूप, भिन्नाकृति.
Hiatus छिद्र
Hibernation हिम शयन.
Hiccup, Hiccough कुकुड खाँसी.
Hidrosadenitis घर्मग्रन्थियों का शोथ.
Hidrotica पसीना लाने वाली औषध.
High dilution उच्च क्रम.
Hind brain पश्चात मस्तिष्क.
Hip-Bath कटि स्नान.
Hip-Joint जाँघ की संधि.
Hip-Joint disease जंघ संधि प्रदाह.
Hipnotic निद्रा जनक.
Hippocampus नलाकार मच्छी के सदृश मस्तिष्क की कुण्डली द्वय.
Hippuria मूत्र में हिप्युरिक अम्ल का आधिक्य.
Hippuric. गौ या अश्व का मूत्राम्ल.
Hiptage madablota माधव लता.
Hirsuties अयथा स्थान में केश वर्द्धन.
Hirude जौंक.
Hissing सर्पश्वासवत् हुँकार.
Histology शरीरतन्तु विज्ञान.
Hives छोटीमाता; पान वसन्त विशेष.
Hoarseness स्वर भङ्ग; गले का बैठ जाना.
Hob-Nail Liver यकृत का सिरासिस रोग.
Hob-Nailed कील युक्त.
Hodgkin's Disease प्लीहा और लसीका ग्रन्थियों की वृद्धि । थॉमसहॉडकिन ( १७९८-१८६६ ) नामक सुप्रसिद्ध अंग्रेज चिकित्सक ने इस रोग की बहुत जांच पड़ताल की थी, इस लिये इस रोग का नामाकरण उक्त चिकित्सक के नाम पर हुआ.
Holagogue रामबाण औषध.
Hollow पोला; शून्य गर्भ.
Home-sickness गृह व्याधि.
Homocidal mania मानव घातक उन्माद; वह उन्माद जिसमें रोगी की प्रवृत्ति मनुष्यों को मार डालने की होती है ।
Homoeopathy सदृश चिकित्सा; होमियोपैथी.
Homogeneity समजातता.
Homogeneous समजात; एक देशीय.
Homoeogous सम प्रकृति.
Homology संस्थान साम्य.
Homomorphous एक रूपता.
Honey शहत.
Hooping Cough कुकुड खाँसी; काली खाँसी.
Hordeolum अंजनी; आँख पर होनेवाला फोड़ा.
Horn शृंग; सींग.
Horripilation रोमांच; कंपकंपी.
Hospital दवाखाना; चिकित्सालय.
Host अतिथि सत्कार.
Hour glass *contraction* जरायू संकोचन.
Humeral बाहुसम्बन्धी.
Humerus बांह के ऊपर के भाग की हड्डी.
Humid नम.
Humidity नमी.
Humoral Pathology शरीर रस संप्राप्ति; वह चिकित्सा शास्त्र जिसका यह सिद्धान्त है कि शरीर की तमाम विकृतियों का कारण शरीर के रसों की विकृति है.
Humour शरीर के रसादि.
Humourism शरीर के रसों के सम्बन्ध में एक सिद्धान्त विशेष.
Hump कूबड़; कोहान.

Hyaline काचवत्; स्वच्छ.
Hyaloid काच सदृश; पारदर्शक.
Hybrid सङ्कर; दोगला.
Hybridization संकरोत्पत्ति करण;
Hydarthrus ग्रन्थि प्रदाह;
Hydatid, Hydatis फोड़ा विशेष, विद्रधि विशेष.
Hydraemia or Hydraema फीका रक्त, जलवत् रक्त.
Hydragogue जलनिसारक औषध.
Hydrargyri Perchloridum रस कपूर.
Hydrargyrosis पारदज पीडा.
Hydrargyrum पारद.
Hydrathrosis ग्रन्थि शोथ
Hydroa फुन्सी; छाला; मुहासा.
Hydroadenitis पसीना निकालने वाली ग्रन्थियों की सोजन.
Hydroadipsia तृषाभाव.
Hydro Febrilla घर्म चर्मिका ज्वर.
Hydrocele जलार्बुद; यह अकसर अन्डकोष के पास होता है। बच्चों के जन्म के समय हो जाता है। पर ज्यादातर यह अधेड़ आदमियों को होता है। अण्डकोष का आघात या उसकी कोई व्याधि इसका कारण हो सकती है।
Hydro-cephalus मस्तिष्क में जल वृद्धि; मस्तिष्क में जल भरजाने की विकृति के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। यह रोग अकसर बच्चों को होता है। जिसे यह रोग हो जाता है उस बच्चे का मस्तक बड़ा हो जाता है। सिर में बाल कम हो जाते हैं। इसके साथ ही साथ बड़ी भारी मानसिक निर्बलता का अनुभव होने लगता है; यहां तक कि वह पागलपन की हद तक पहुँच जाता है। बच्चा बहुत बेढंगेपन से चलता फिरता है।

इसकी चिकित्सा ने अभी विशेष सफलता प्राप्त नहीं की है। औषधि प्रयोग और शस्त्र चिकित्सा भी ज्यादा कामयाब नहीं हुई है। कुछ रोगियों को Thyroid extract से फायदा होता है। एक्सरे चिकित्सा के प्रयोग भी इसके लिये किये जाते हैं। कहीं कहीं उक्त चिकित्सा पद्धतियों से लाभ हुआ है और बच्चों की बढ़ती हो कर वे काफी बुद्धिमान भी हो गये हैं।

Hydrochloric Acid लवन द्रावक.
Hydroderma चर्मशोथ.
Hydrogen उदजन.
Hydrolisis जल विश्लेषण.
Hydrometer तरल पदार्थों का गुरुत्वमापक यंत्र.
Hydrometra जरायु-शोथ.
Hydromphaus नाभि प्रदेश का जलार्बुद.
Hydronephrosis मूत्र पिण्ड का शोथ, वृक्कोदक.
Hydropathy. Hydriatria जल चिकित्सा.
Hydropericardium हृदयावरण शोथ.
Hydrophilous जल शोषण.
Hydrophobia जल संत्रास; हड़कान; वह रोग जो पागल कुत्ते के काट खाने से होता है। यह बड़ा ही भयङ्कर रोग है। कुत्ते के काटने के बाद दस दिन से लगाकर छः मास के बीच में यह रोग उठ जाता है। बड़ी बेचैनी होती है। पागल कुत्ते जैसे लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। पानी को देख कर उसे आक्षेप आने लगते हैं। यह अवस्था तीन दिन तक रहती है। बाद में रोगी अवसन्न होकर मरजाता है।

पागल कुत्ते के काटते ही जख्म को विसंक्रामक (Disinfect)करने का प्रयत्न करना चाहिये। ईस्वी सन् १८८५ में सुप्रसिद्ध फ्रेञ्च वैज्ञानिक पाश्चर ने इसकी बड़ी सफल चिकित्सा निकाली जो Pasteur Treatment के नाम से मशहूर है। जो कीटाणु इस रोग को उत्पन्न करते हैं उन्हीं कीटाणुओं का इंजेक्शन देने से मनुष्य रोगमुक्त हो जाता है। इस चिकित्सा से लाखों मनुष्यों के प्राण बचे हैं। भारतवर्ष में अब तक यह चिकित्सा केवल कसौली में होती थी पर अब कई स्थानों में होने लगी है।

Hydrophobia Symptomatica जलातंक या जल-संत्रास के लक्षण
Hydrops शोथ; शोथ विशेष जो तरल पदार्थ के सञ्चय से होता है.
Hydropical or Hydropic शोथजनक.
Hydropthalmia चक्षुशोथ.

Hydrophysometra जरायु में जल और वायु के संचय से होने वाला रोग.
Hydrorachis पृष्ट वंश शोथ.
Hydrorrhoea जल-स्राव.
Hydrostomia अतिरिक्त लार निःसरन.
Hydrostatic स्थिर जल विज्ञान.
Hydrotherpy जल चिकित्सा; जल या स्नान के द्वारा की गई चिकित्सा।
Hydrothorax वक्षरुदक.
Hydrotis कर्ण शोथ.
Hydruria उदक मेह.
Hygiene स्वास्थ्य रक्षा विज्ञान.
Hygroma झिल्ली; थैली.
Hygrometer आर्द्रता मापक यंत्र.
Hygroscopic आर्द्रता शोषक.
Hygrostomia लार बाही क्रिया.
Hymen कुमारीछेद;
Hyoid Bone जिव्हा मूलास्थि.
Hyoglossus जिव्हापेशी विशेष
Hyper अतिरिक्त.
Hyperacid अति अम्लता.
Hyperaphia अत्यधिक स्पर्शानुभव शक्ति.
Hyperaemia रक्ताधिक्य.
Hyperaesthenia संज्ञाधिक्य.
Hyperaesthesia संवेदाधिक्य.
Hyperalgia अतिवेदना.
Hypercatharsis अति विरेचक.
Hyperchlorhydria अपचन; वह अपचन जो अकसर पेट में अम्लपित्त की अधिकता से होता है।
Hyperesthesia असाधारण अनुभूति.
Hyperemesis वमनाधिक्य.
Hypermia अत्यधिक रक्त सञ्चय.
Hyperdiuresis अत्यधिक मूत्र स्राव.
Hypergensia स्वादानुभावाधिक्य.
Hyperhidrosis अति घर्मस्राव.
Hyperhedonia अस्वाभाविक अत्यधिक सुखानुभव.
Hyperinosis रक्त में फेबरिन का आधिक्य.
Hypermastia स्तन की अत्यधिक वृद्धि.
Hyperpnea कष्टपूर्ण श्वास प्रश्वास.
Hyperpyrexia जिस ज्वर में तापमान १०५०० तक पहुँच जाता है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है.
Hyperonychia नखों की अति वृद्धि.
Hyperostosis अस्थि वृद्धि.
Hyperopia or Hyper metropia. दूर दृष्टि सम्पन्न
Hyperosmia अस्वाभाविक घ्राण शक्ति.
Hypertrophy अवयव की विकृत वृद्धि.
Hypesthesia अनुभूति विहीनता.
Hypinosis रक्त में फाईब्रिन की कमी.
Hypnogenetic निद्रा जनक.
Hypnotic निद्रा कारक.
Hypnolepsy अस्वाभाविक निद्रा.
Hypnotism वशीकरण विद्या.
Hypochondria वहम की बीमारी.
Hypochondriac निम्नतम पसली के पास स्थित; वह आदमी जिसे अपनी तन्दुरुस्ती बिगड़ने का विकृत भय हो.
Hypochondriasis चित्तोन्मत्तता; उदासीनता.
Hypochondrium कुक्षी; कांख.
Hypocratic मृतवत्.
Hypodermic त्वचा के नीचे लगाया जाने वाला (इन्जैकशन)
Hypodermic Administration उक्त इन्जैक्शन लगाना.
Hypodynia सामान्य वेदना.
Hypogastric निम्नोदर सम्बन्धी.
Hypogastrium निम्नोदर प्रदेश.
Hypogastrocele निम्नोदर अंत्र वृद्धि.
Hypoglossus जिह्वा का निम्न स्नायु.
Hypoglottis जिह्वा निम्न देश; जबान के नीचे का हिस्सा.
Hypopemia चक्षु अत्यधिक रक्त संचार.
Hypopyon आँख के भीतरी हिस्से में पीव का पड़जाना.
Hypospadias लिंग छिद्र.
Hyposthenia शक्ति का अभाव, दौर्बल्य'
Hypothesis अनुमान; कल्पना.

Hypotiptic मृदु संकोचक औषधि.
Hypothermal गुनगुना
Hypothermy असाधारण निम्न ताप क्रम.
Hypotrichosis बालों की कमी, केश हीनता.
Hysteralgia जरायुज शूल.
Hysteria गुल्म वायु.
Hysteritis जरायु प्रदाह
Hysterocele जरायु भ्रंश.
Hysterodynia जरायु वेदना.
Hysteromania स्त्रियों का कामोन्माद.
Hysteropsychosis जरायु पीड़ा जनित मानसिक विकार.
Hysteroptosis जरायु पतन.
Hysterrhexia जरायु का फटना.
Hysterotomy जरायुच्छेद.

# I

Iateria भैषज्य.
Iatrarchy चिकित्सक राज्य
Iatrology भैषज्य तत्व; चिकित्सा शास्त्र.
Iatros चिकित्सक.
Ice बर्फ.
Ice cap बर्फ की थैली.
Ichor पीब.
Ichthyology मत्स्य विद्या.
Ichthyosis एक प्रकार का कुष्ट.
Icteroid पीलिया के समान.
Icterus पीलिया रोग.
Icterus Albus हरित पीड़ा.
Icterus Neonatorum शैशव पांडु.
Ictus solis आतप घात.
Idea कल्पना.
Idioblast कल्पना शक्ति.
Ideology विचार विज्ञान; आदर्शवाद.
Idiocy बुद्धिहीनता; निर्बुद्धिता; यह स्थिति विशेष जिसमें मनुष्य का मस्तिष्क जन्म ही से अविकसित रहता है और जो जीवन के साधारण खतरों से भी अपनी रक्षा करने में असमर्थ रहता है। जब तक ऐसे आदमी जिन्दे रहें उनकी बच्चों की तरह रक्षा करनी पड़ती है। सौभाग्य से ऐसे आदमी लम्बी उम्र तक शायद ही जिन्दा रहते हैं। तिस पर भी जो इस विकृति से अधिक आक्रान्त हैं वे तो प्रायः युवावस्था पर पहुँचने के पहले ही इस संसार से चल बसते हैं। ये दो तरह के होते हैं। एक तो वे जिनकी चिकित्सा नहीं हो सकती। दूसरे वे जिनकी चुल्लिका ग्रन्थि Thyroid Gland की कमी के कारण यह अवस्था होती है। ये लम्बाई में छोटे और मोटे ताजे होते हैं। उनके हाथ और पैर छोटे होते हैं। चमड़ा शुष्क और जाड़ा होता है. उनके बहुत कम बाल होते हैं; और अजब ढङ्ग से चलते फिरते हैं। थोड़े और कटु बोलते हैं। ऐसे लोगों या बच्चों को मुँह की ओर से चुल्लिका ग्रन्थि ( thyroid gland ) देने से बड़ा आश्चर्यकारक लाभ होता है। थोड़े ही समय में उनका मोटापन ( Fatness ) चला जाता है। वे शीघ्रता से बढ़ने ( लम्बे होने ) लगते हैं। उनकी मानसिक दशा भी सुधरने लगती है। किसी किसी की मानसिक स्थिति तो बिलकुल तन्दुरुस्त आदमी की तरह हो जाती है। यह सुधार उनमें तो अक्सर हो जाता है जिनकी चिकित्सा शीघ्र कर दी गई हो।
Idiosyncrasy देह प्रकृति; धातु प्रकृति.
Idiot मूर्ख, जड़मति.
Ignis अग्नि.
Illeus or Iliac Passion शूल रोग, उदर शूल.
Iliac, Iliacus कटि.
Iliac Region श्रोणी प्रदेश.
Ilium श्रोणि अस्थि.
Illusion चित्त विभ्रम; भ्रम.
Illutation मृतिकालेपन.
Imaginary कल्पित.
Imatology औषधि विज्ञान.

Imbecility मानसिक व शारीरिक शक्ति की क्षीणता; बौद्धिक दौर्बल्य; जड़ बुद्धिता; इसमें और Idiocy में विशेष फर्क नहीं है। Imbecile में Idiot से कुछ ज्यादा बुद्धि होती है।

Imbricate, Imbricated एक के ऊपर एक बैठाया हुआ.

Immediate तुरन्त.

Immobility अचलता; स्थिरता; गति शक्ति हीनता.

Immunity रोग संरक्षण; रोग मुक्ति. वे शक्तियां जिनसे मनुष्य या पशु कई बीमारियों सेअपनी रक्षा करता है। यह शक्ति विभिन्न प्राणियों में विभिन्न प्रकार की होती है। जैसे कुत्ते Anthrax की बीमारी से बरी रहता है। उन्हें कभी यह बीमारी नहीं होती। मनुष्यों की विभिन्न जातियों में भी यह रोग प्रतिबन्धक शक्ति जुदे-जुदे प्रकार की होती है। अफ्रीका के हब्शियों को मलेरिया और पीत ज्वर ( Yellow Fever ) प्रायः नहीं होते, पर शीतला ( Small Pox ) के वे बुरे शिकार होते हैं. संरक्षता ( Immunity ) यह सापेक्षिक ( Relative ) शब्द है. मनुष्य की शारीरिक, मानसिक और भौगोलिक परिस्थिति से इसका घनिष्ठ सम्बन्ध है। "संरक्षता" दो तरह की होती है; ( १ ) स्वाभाविक और ( २ ) प्राप्त की हुई। पहली तो जन्म ही से होती है और दूसरी मनुष्य के जीवन में विकसित होती है।

साधारण रक्त में वे द्रव्य या तत्व मौजूद रहते हैं जो रोगाणु जीवन के विरोधी हैं. यह एक नित्य के अनुभव की बात है कि बहुत से मनुष्य संक्रामक रोगों के बीच में रहते हुए भी उन रोगों के आक्रमण से बरी रहते हैं। इसका कारण शरीर में रही हुई वह रोग प्रतिहारक शक्ति या वे द्रव्य हैं जो रोगाणुओं का वश नहीं चलने देते, इसके साथ ही यह भी देखा जाता है कि जो मनुष्य एक बार किसी संक्रामक रोग से आक्रान्त हो गया, फिर उसी रोग से उसके आक्रान्त होने की कम सम्भावना रहती है। अगर वह आक्रान्त हो भी गया तो ऐसी दशा में बीमारी का जोर बहुत कम रहेगा।

शरीर में रोगाणु जहर उत्पन्न कर अपना विषैला प्रभाव उत्पन्न करते हैं, पर साथ ही में रक्त इन विषों के खिलाफ विपन्न द्रव्य ( antidote ) उत्पन्न कर उनके असर को मार देता है या कमज़ोर कर देता है. इन्हीं विपन्न द्रव्यों के कारण मनुष्य रोग से मुक्त होकर आरोग्य लाभ करता है और रक्त में इन्हीं द्रव्यों या तत्वों के कारण मनुष्य आगे भी रोग के आक्रमणों से बहुत कुछ बचा रहता है। इन्हीं तत्वों के आधार पर प्रति विष ( anti toxins ) तैयार किये जाते हैं, जिन्हें शरीर में पिचकारी द्वारा पैवस्त ( Inject ) कर देने से उन बीमारियों की उग्रता कम हो जाती है जिनके कि ये प्रति विष हैं।

हमारे शरीर के रक्त में इन रोगाणुओं के खिलाफ अन्य रक्षाकारक शक्तियाँ भी हैं। रक्त में तरल हिस्से में कुछ ऐसे द्रव्य हैं, जो इन कीटाणुओं के जानी दुश्मन हैं। इन्हें अंग्रेज़ी में bacerio-lysins कहते हैं। इसके अतिरिक्त कीटाणुओं का आक्रमण रक्त में एक ऐसी शक्ति उत्पन्न करता है जिससे ये रोगाणु निर्बल और गतिविधि हीन हो जाते हैं। शरीर में रहे हुए श्वेताणु भी इन रोगाणुओं के जानी दुश्मन हैं। ये इन विजातीय रोगाणुओं को खाकर हजम कर जाते हैं। इन्हें अंग्रेजी में Phago-cytes कहते हैं। पर इनकी ताकत जब ही काम आती है जब शरीर में योग्य परिस्थिति हो।

Impacted आबद्ध.

Imperforate अछिद्री; छिद्रविहीन; चिकित्सा विज्ञान में यह शब्द गुदाद्वार के सम्बन्ध में काम आता है। कभी कभी किसी नवजात शिशु के गुदाद्वार में छिद्र नहीं रहता, जिससे कि वह टट्टी जा सके। ऐसा हो तो तुरन्त डॉक्टर से ऑपरेशन करवा लेना चाहिये। यह ऑपरेशन सीधा और सरल है।

Impervious अभेद्य.

Impetigo चर्म प्रदाह; पीत वर्ण की फुन्सियां.

Impounderables भार शून्य पदार्थ जैसे प्रकाश, उष्णता, विद्युत आदि.

Impotence नपुंसकता; नामर्दी; चिकित्सा शास्त्र में यह शब्द मनुष्य में सम्भोग शक्ति के अभाव या कमी के लिये काम में लाया जाता है। मनुष्य सम्भोग की इच्छा होते हुए भी जब सम्भोग करने में असमर्थ रहता

है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इसके कई कारण होते हैं। कुछ स्थायी होते हैं और कुछ अस्थायी। जीर्ण मूत्राशय रोग, मधुमेह; पृष्टरज्जु की व्याधियां और मद्यादि का अतिसेवन नपुंसकता उत्पन्न करते हैं। इन्द्रिय के टेढ़ी हो जाने से भी भोगविलास में वह मजा नहीं आता जो आना चाहिये। अति मानसिक श्रम भी सम्भोग शक्ति को कम करता है। अति मैथुन भी सम्भोग शक्ति के लिये हानिकर है। हस्तमैथुन से तो नपुँसकता दौड़ी हुई आती है। पिटुइट्री और चुल्लिका ग्रन्थि के रोगों से भी पुरुष नपुँसक हो जाता है। अधिक स्थूलता, आतशक की चौथी अवस्था और मस्तिष्क और सुषुम्ना के रोगों से भी यह बला (नपुँसकता) जोर पकड़ती है। इस प्रकार की शिक्षा से कि मैथुन करना पाप है, मनुष्य नपुँसक हो जाता है.

इसकी चिकित्सा करने के पहले इसके कारणों का पता लगाना चाहिये। शरीर और मानसिक थकावट से उत्पन्न हुई नपुँसकता विश्राम और पौष्टिक औषधियों (tonics) से दूर हो सकती है। यदि लिंग के श्लीपद रोग द्वारा नपुँसकता हो तो ऑपरेशन द्वारा उसकी चिकित्सा करवाना चाहिये। जो नपुँसकता प्रणाली विहीन ग्रन्थियों के दोषों से हो, वह तो तब ही जायगी, जब इनके दोष दूर होंगे। इस प्रकार की नपुँसकता कभी कभी असाध्य भी होती है। जननेन्द्रिय में रोग न होते हुए भी नपुँसकता हो तो उसे मानसिक समझना चाहिये। इच्छा बल का उचित शिक्षा द्वारा बढ़ाना ही इसका मुख्य उपाय है। यदि स्त्री कुरूपा होने से नपुँसकता का असर हो तो उसे शृंगार और आभूषणादि से सुन्दर बनाने का यत्न करना चाहिये। यदि अति मैथुन से नपुँसकता हुई हो तो कुछ समय तक पूर्ण संयम और शुद्ध विचारों से रहना चाहिये। नपुँसकता के लिये कभी कभी बिजली की चिकित्सा की भी आवश्यकता होती है।

Impregnation गर्भाधान.
Improper अयोग्य.
Impuber अप्राप्त यौवन.
Impulse स्पन्दन.
Inactivity क्रिया हीनता, स्तब्धता.
Inadequency अपूर्णता.
Inanimate अचेतन, जड़.
Inanition शून्यता; खालीपन, भूख की कमजोरी.
Inappetence पिपासा अभाव.
In situ स्व स्थान.
Incandescent उज्जवल; दीप्त.
Incineration भस्मी करण.
Incipient प्रारम्भ; आरम्भ अवस्था-प्राप्त.
Incision छेदन; जख्म; यह शब्द शस्त्र विज्ञान में अधिकतर काम आता है और इसका मतलब चोट और जख्म से है.
Incisor दोनों दन्त पंक्तियों के सामने के चार चार दांत
Incombustible अदाह्य, न जलने योग्य.
Incompatible विसदृश, विरुद्ध.
Incompleted अपूर्ण;
Inconcocted अजीर्ण.
Incontinence अनैच्छिक मूत्रस्राव.
Incrassation गाढ़ करण; स्थूलत्व.
Increment बढ़ती; वृद्धि.
Incrustation सतह बनने की क्रिया.
Incubation रोग संक्रमण अर्थात् रोग का जहर लगने से रोगारम्भ तक के समय के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इसके लिये रोग संक्रमण काल ठीक शब्द होगा। कई बीमारियों में यह समय प्रायः निश्चित सा है। रोमान्तिका में रोग संक्रमण काल १४ दिन का है। छोटी माता में १०—१६ दिन, डिफ्थेरिया में २—४ दिन; विसर्प में १—३ दिन; इन्फ्लुएन्ज़ा में १—५ दिन, खसरे में १०—१४ दिन; स्कारलेट फीवर में २—३ दिन, शीतला में १२—१४ दिन, मोती ज्वर में १०—२१ दिन और कुक्कुर खांसी में १०—१४ दिन का है.
Incus कान की हड्डी विशेष.
Incubus भयानक स्वप्न; क्लेशदायक शक्ति व प्रभाव
Independent स्वतन्त्र.
Index अंजनी अंगुली.
Indian Hemp भंग.
Indication लक्षण.

Indigenous स्वदेशी, देश जात.
Indigestion अग्निमांद्य; अजीर्ण.
Indigo नील.
Indisposition सामान्य अस्वास्थ्य.
Indolent आलसी, अकर्मण्य.
Induction वैद्युत शक्ति का उपपादन.
Indurated कठिन, दृढ़.
Induration काठिन्यकरण.
Inebriants मादक द्रव्य.
Inertia जड़ता, निर्जीवता, निश्चेष्टता.
Infancy बचपन.
Infanticide नवजात शिशु हत्या.
Infantile शैशव सम्बन्धी.
Infection रोग संक्रमण, संक्रामक.
Infectious Diseases संक्रामक रोग; जो बीमारियां एक आदमी से दूसरे में चली जाती हैं, उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। जिन बीमारियों के फैलने में रोगी के स्पर्श की ज़रूरत होती है उनके लिये Contagious Disease काम में लाया जाता है.
Inferior निम्न.
Infilatration सूक्ष्म छिद्रों में प्रवेश.
Infinitessimal क्षुद्रानुक्षुद्र; सूक्ष्मातिसूक्ष्म.
Infirm दुर्बल, क्षीण.
Infirmary धमार्थ चिकित्सालय.
Inflamed प्रदाहिक, सूजा हुआ.
Inflammation प्रदाह, सूजन.
Inflammatory प्रदाहिक.
Inflation फुलाव, स्फीति.
Inflarescence पुष्प विन्यास.
Influenza इन्फ्लुएन्ज़ा। यह एक संक्रामक रोग है। जब इसकी बीमारी फैलती है तो वह प्रलय मचा देती है। ईसवी सन् १८८९-९० में सारे संसार में यह रोग फैला और इसने प्रलयकाण्ड उपस्थित कर दिया। ईसवी सन् १९१८ के इन्फ्लुएन्ज़ा के हृदय विदारक दृश्य अभी तक कइयों की स्मृतिमें ताज़े होंगे। सिर्फ भारतवर्ष में उससे ६०००००० मौतें हुईं। इन्फ्लुएन्ज़ा का आक्रमण साल में किसी समय हो सकता है, पर अधिकांश रूप से उसका प्रकोप शरदऋतु में होता है। यह एक तरह के जीवाणु से होता है। इस जीवाणु की प्रकृति का अभी तक ठीक २ पता नहीं चला है। आधुनिक चिकित्साशास्त्र की खोजों ने यह प्रकट किया है कि यह जन्तु इतना सूक्ष्म है कि वह सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से भी दिखलाई नहीं देता।

इस रोग में आरम्भ में जुकाम और खांसी होती है। ज्वर चढ़ आता है और बदन में दर्द होता है। खांसी भी होजाती है। अगर उपद्रव हुआ तो श्वास नलियों का और फुफ्फुस का प्रदाह (न्युमोनिया) हो जाता है। आम तौर से ज्वर तीनदिन ठहरता है। न्युमोनिया आदि के उपसर्गों में ज्वर अधिक दिन ठहरता है। उस में सुस्ती बेहद होजाती है। हाथ, पैरों और पीठमें दर्द होता है और सब बदन टूटता है। कभी २ आंतों और मस्तिष्क पर अधिक असर पड़ता है और नाड़ियों का प्रदाह होजाता है। कै और दस्त आते हैं। रोगी बहकी बहकी बातें करने लगता है।

इन्फ्लुएन्ज़ा के रोगी को एकान्त स्थल में रखना चाहिये और इस बात की सावधानी रखना चाहिये कि इस रोग का सँक्रमण न फैलने पावे। जिस कमरे में रोगी रखा जावे वह बहुत साफ़ और हवादार होना चाहिये। रोगी को हलके से हलका भोजन देना चाहिये। दूध, चाय और फलों के रस इसके लिये अच्छे पथ्य हैं। अगर गले में तकलीफ है तो उसे साधारण नमक के घोल से धोना चाहिये। आध सेर गर्म जल में शुद्ध उत्तम पिसा हुआ नमक मिलाकर नमक का घोल बना लेना चाहिये। इस जल से कुल्ले करके मुँह और गले को दिन में तीन चार बार स्वच्छ करने से लाभ होता है। इसी घोल को नाक के मार्ग से भी तीन या चार बार चढ़ाना चाहिये जिससे नासिका का मार्ग शुद्ध रहे। इसके अतिरिक्त शुद्ध मलमल के टुकड़े पर यूकलिप्टस तेल डालकर उसे सुंघते रहना चाहिये।

इस रोग के लिये निम्नलिखित प्रकार से बनी हुई वैक्सीन का प्रयोग किया जाता है।

इन्फ्लुएन्ज़ा का जीवाणु ६००००००००
न्युमोनिया का जीवाणु २०००००००००
स्ट्रिप्टोकोकस पायोजिनीज ८०००००००००

इस वैक्सीन की प्रथम मात्रा ½ सी० सी० और दूसरी मात्रा १ सी० सी० की दी जाती है।

होमियोपथिक चिकित्सा पद्धति में इन्फ्लुएन्जा की चिकित्सा के लिये ब्रायोनिया रसटॉक्स, यूपेटोरियम और जल्सेमियम बहुत उपयोगी औषधियां मानी गई हैं। सुप्रख्यात होमियोपथ डाक्टर जार रसटॉक्स और कॉस्टिकम की बड़ी प्रशंसा करते हैं। उनके हाथ में इन औषधियों ने बड़ा अच्छा काम किया। इन्फ्लुएन्जा की बीमारी में रसटॉक्स अत्यंत उपयोगी सिद्ध हुआ है। दूसरे प्रसिद्ध होमियोपेथिक चिकित्सक ड्यूवी (Dewy) इन्फ्लुएन्जा की प्रारम्भिक अवस्था में यूपेटोरियम के लिये जोर से सिफारिश करते हैं। फ्रेंच डाक्टर जासेर एकोनाईट, बाप्टिशिया और क्विनाईन सल्फ के लिये जोर देते हैं। ये औषधियां लक्षणानुसार दी जाती हैं। इन्फ्लुएन्जा में न्युमोनिया हो जाय तो एकोनाईट, ब्रायोनिया, फास्फरस लैकेसिस और सल्फर आदि में से लक्षणानुसार औषधियां चुनना चाहिये।

Influx आगम, प्रवाह
Infra नीचे
Infra Orbital आख की पुतली के नीचे
Infundibuliform वायु मन्दिर सदृश
Infundibulum वायु मन्दिर
Infusion निर्यास, सत्व
Infusoria सूक्ष्म देही
Ingesta शरीर में गया हुआ अन्न जल
Ingredient उपादान, उपकरण, अवयव
Inguinal उरू सन्धि सम्बन्धी
Inhalation आघ्राण, धूम्रपान
Inhaler यन्त्र विशेष जिससे शरीर में वाफ पहुँचाई जावे
Inhibitory निषेधात्मक
Initial प्राथमिक, आद्य
Injection सूचिवेध चिकित्सा, पिचकारी के द्वारा शरीर में दवा पहुँचाने की क्रिया आजकल संसार भर में यह चिकित्सा पद्धति बहुत फैल गई है।
Injury चोट, जख्म
Inlet प्रवेश द्वार
Innate अन्तर्जात, स्वाभाविक
Innervation स्नायविक विभाजन
Innominatus नामहीन, बेनाम
Innominatusos अनामास्थि
Inoculation टीका लगाना
Insalubrious अस्वस्थ
Inoma तन्तुमय अर्बुद
Inorganic अजैव
Inosite पेशी शर्करा
Inosculation शिरा संयोग
Insanity उन्माद
Insect कीड़ा, पतंग
Insecticide कृमिघ्न औषध, वे द्रव्य जिनसे कीड़े मर जाते हैं। मर्क्यूरी का लेप या लोशन, (पारा का लोशन) सल्फर (गन्धक) आदि ऐसी औषधियों में शुमार किये जाते हैं
Insectivora कीट भोजी, कीट जीवी
Insensibility संज्ञा हीनता, अचैतन्य
Insertion सन्निवेश
Insolation लू लगना
Insoluble अद्राव्य
Insomnia निद्रा नाश, अनिद्रा रोग, यह शरीर या मन के अव्यवस्थित व्यापार का चिन्ह है। यह तन्दुरुस्ती के लिये अत्यन्त हानिकारक है। वायु और प्रकाश हीन कमरों में सोना, व्यायाम न करना, सोने के पहले गरिष्ठ भोजन करना, अत्यन्त मानसिक श्रम करना आदि इसके कारण हैं।

अनिद्रा के रोगी के लिये साफ और हवादार कमरे में सोना चाहिये। उसे हमेशा मस्त और आनंदित रहने की कोशिश करना चाहिये। रोग के विचारों को अपने पास तक न फटकने देना चाहिये। उसे गर्म पानी से स्नान करना चाहिये। इस रोग में हिप्नोटिज्म आदि मानसिक चिकित्सा पद्धति सबसे अच्छा काम करती है।

Inspection निरीक्षण
Inspiration श्वास ग्रहण क्रिया
Inspissated घनीभूत
Instillation चुवाव
Insufflation वाष्प और गैसादि का शरीर के कोटर में पहुंचाना
Insulation वियुक्त करण, पृथक न्यास

Insulator पृथक न्यासक.
Insulin इस औषधि के इन्जेक्शन मधुमेह के रोगी को दिये जाते हैं। ईसवी सन् १९२१ में डॉक्टर बेन्टिंग ने इसका आविष्कार किया था। इसके आविष्कार के बाद मधुमेह से होने वाली मृत्यु संख्या घट कर आधी रह गई।
Integuments त्वक् आवरण.
Integumentary त्वक मण्डल.
Intellect बुद्धि.
Intemperance अमिताचार.
Intensity प्राबल्य, तीव्रता.
Inter मध्यस्थ, विराम.
Interarticular दो ग्रन्थियों के बीच का.
Interdigital अंगुलियों के मध्यवर्ती, अंगुलीद्वय मध्यवर्ती.
Intermission रोग का विश्राम काल.
Intermittent सविराम.
Intermittent Fever सविराम ज्वर, विषम ज्वर.
Intermitting विराम शील.
Internal आभ्यन्तरिक.
Internal Piles अन्तर्गत अर्श.
Internode ग्रन्थि मय.
Interrupted Respiration. प्रतिबद्ध स्वेद.
Interrupted or Jerking निरुद्ध श्वास प्रश्वास
Interstice दो इन्द्रियों के बीच का स्थान.
Intestines आंत.
Intestine small छोटी आंत.
Intima रक्त वाहिनी का आभ्यन्तरिक आवरण.
Intolerance असह्यता.
Intoxication नशा.
Intrinsic प्रधान; स्वाभाविक.
Introduction प्रवेश.
Introsusception, Introsusceptio, Intussusception } अन्त्रावरोध, आंतड़ियों की रुकावट.
Introverse अन्तर्मुख.
Intumescence सूजन; शोथ.
Invasion रोग की प्रथम व उपक्रम अवस्था.
Invermination कृमि पीड़ा.
Inversion उलट पुलट, विपर्यास.
Invertobral, Invertebrate, Invertebrated } सुषुम्ना शून्य.
Invetcrate जीर्ण; दीर्घकाल स्थायी.
Involution of uterus गर्भाशय का प्रसूतिकालिक संकोच.
Involucre आवरण; आच्छादन.
Involucrum आवरण.
Involuntary muscle स्वाधीन पेशी.
Iodine आयोडिन.
Iridectomy उपताराछेदन.
Iridocele उपतारा वृद्धि.
Iridoncus उपतारा प्रदाह, उपताराबुंद.
Iris उपतारा.
Iritis उपतारा प्रदाह.
Iron लोह.
Irregular अनैयमिक; परिवर्तनशील.
Irregularity अनैयमिकता.
Irrigation धारा स्नान.
Irritability चिड़चिड़ापन; पित्तप्रकृति; उत्तेजना.
Irritants उद्दीपक पदार्थ; प्रदाहजनक; कोपजनक.
Irritation उत्तेजना; प्रदाह.
Ischiagra कटि शूल.
Ischialgia कटि शूल; कटिवात.
Ischias कटिवात.
Ischidrosis स्वेदावरोध; पसीने की रोक.
Ischogalactia दुग्धस्रावरोध.
Ischomenia रज रोध; ऋतुस्राव का अवरोध.
Ischuria मूत्रावरोध.
Isometric समपरिमाण सम्बन्धी.
Isomorphous समाकार; सम गठन.
Isothermal सम ताप मान.
Isthmitis मुख प्रदाह.
Itch खुजली, पावा.
Itch mite खुजली का जीवाणु.
Ivory हस्तिदन्त, हाथीदांत.

## J

Jacksonian Epilepsy मृगीरोग विशेष जिसका वर्णन सुप्रसिद्ध अंग्रेज चिकित्सक जॉन ह्यूगलिंग ने (१८३४-१९११) किया था। इस रोग में किसी अवयव विशेष की पेशियों ही का आक्षेप होता है। फिर चाहे वे पेशियां चेहरे की हों, भुजा की हो या पैर की हों.

Jacob's Membrane रेटीना नामक आंख के रूप ग्राहक की झिल्ली.

Jactitation अत्यन्त अस्थिरता.

Jail Fever टाईफस ज्वर; जेल ज्वर.एक समय युरोप की जेलों में टाईफस ज्वर इतना फैला कि उसका नाम तक जेल ज्वर पड़ गया।

Jalap जेलप; यह एक अत्यन्त उग्र विरेचक (तेज जुलाब) है। अमेरिका के मेक्सिको प्रान्त में होने वाली एक वनस्पति की जड़ से यह निकाला जाता है। इसका जलोदर रोग में अधिक उपयोग होता है, जहां पेट से अधिक से अधिक तादाद में पानी निकालने की आवश्यकता होती है। कब्ज में भी यह अत्युपयोगी है। पर यह उस बीमार को न दिया जाना चाहिये जो आंतडियों की खराबी से परेशान हों।

Jaundice पीलिया; कमल वाय; खूनमें जब पित्त की उपस्थिति होजाती है और उससे मनुष्य का चर्म पीला पड़ जाता है, तब उस विकृति को पीलिया कहते हैं। इस बीमारी में रोगी बड़ा कमजोर पड़ जाता है। इसमें रोगी को तब तक बिस्तरे में रखना चाहिये जब तक कि पेशाब का पीलापन हट न जाय। लवणादि के द्वारा रोगी की आंतडियों को साफ रखना चाहिये। कभी कभी उसे एनेमा भी देना चाहिये। भोजन को वसा या चर्बी से मुक्त रखना चाहिये और जहां तक बन पड़े तरल भोजन देना चाहिये.

Infantile Jaundice बच्चों का पीलिया; नवजात शिशुओं में पीलिया के लक्षण दिखलाई देते हैं। अगर इनमें रोग का मृदुरूप हो तो वह अपने आप दूर होजाता है। इसका उग्र रूप दिखलाई दे तो समझना चाहिये कि यह पित्त प्रणाली (Bile Duct) के अभाव का परिणाम है। यह बड़ा दुःसाध्य होता है।

Jaw जबाड़; जबड़ा.

Jaw-bone जबड़े की हड्डी.

Jecur यकृत.

Jejunitiss पूर्व लघु अन्त्र का प्रदाह.

Jejunum पूर्वलघुअन्त्र.

Jelly अवलेह.

Jesuit's Bark सिंकोना वृक्ष की छाल.

*Jet-black* काला स्याह.

Joint, contraction of संधि संकोचन.

" stiffened joint अचल सन्धि.

Jugal bone गलास्थि.

Juglans regia अखरोट.

Jugular ग्रीवा सम्बन्धी.

Jugular veins गले की नसें.

Jugulum गला.

Juice रस.

Jungle Fever जंगली ज्वर.

Junket दही.

*Jurisprudence Medical* भैषज्य आइन विचार.

Jus सूप, मांस का झोल.

# K

K पोटेशियम का संकेत चिन्ह.

Ka केथोड (kathode) का संक्षिप्त रूप.

Kabure जापान का चर्मरोग विशेष.

Kahlbaum's disease उन्माद; पागलपन.

Kahler's disease फोड़े विशेष.

Kaif स्वप्नशान्ति.

Kainophobia नवीन वस्तुओं का विकृत भय.

Kakidrosis स्वेद की दुर्गंध; वह बदबू जो पसीने से निकलती है.

Kakotrophy दुर्बलता; अपुष्टिकर अवस्था.

Kala-Azar काला-अजार; भारतवर्ष के पूर्वीय प्रान्तों में यह रोग पाया जाता है। बंगाल और आसाम में इस रोग से अधिक मनुष्य आक्रान्त होते हैं। पंजाब, राजस्थान, सिन्ध अथवा संयुक्त प्रान्त के पश्चिम भाग में यह रोग प्रायः नहीं होता। मद्रास और दक्षिण पूर्वी भागों में भी यह रोग बहुत होता है। अनुसन्धान से मालुम हुआ कि ४००० फीट से अधिक ऊँचाई पर यह रोग नहीं होता। शिलांग के प्रान्त में, जो ५००० फुट ऊँचा है यह रोग नहीं पाया जाता, यद्यपि उसके चारों ओर का प्रान्त रोग का घर है।

इस रोग का कारण एक जीवाणु विशेष है, जिस का रंग रूप "ओरियन्टल सोर" के जीवाणु जैसा होता है। यह रोग आमतौर से धीरे धीरे बढता है। कभी कभी एक दम आरम्भ हो जाता है। इसका ज्वर कभी कभी हफ्तों तक बना रहता है। ज्वर प्रायः दिन में दो बार घटता बढता है। कभी कभी ज्वर बिलकुल उतर जाता है। किन्तु साधारणतया सदा बना रहता है इस प्रकार का ज्वर प्रायः छः सप्ताह तक बना रहता है। इसके बाद रोगी ज्वरमुक्त होजाता है। इस समय में ज्वर के साथ प्लीहा और यकृत के आकार में घटाबढी देखी जाती है। कुछ समय के पश्चात् फिर पहले के समान ज्वर आने लगता है और फिर यकृत और प्लीहा भी बढ जाते हैं। इस भांति कई मास तक क्रम चलता रहता है। कभी रोगी ज्वर मुक्त होजाता है और कभी फिर आक्रान्त होजाता है। अन्त में रोगी सदा ज्वरग्रस्त रहने लगता है। तापक्रम १०२ के करीब रहने लगता है। दिन ब दिन कमजोरी बढती जाती है और रोगी बहुत दुबला होजाता है। जिगर और तिल्ली के बढने से पेट बड़ा होजाता है और शेष धड़ पतला होजाता है। ज्वर पर कुईनीन का कोई असर नहीं होता। त्वचा का रंग काला पड़जाता है। इस रोग में नकसीर फूटना और जगह जगह से रक्त बहना भी अकसर होता है। अन्त में रोगी को पेचिश या न्युमोनिया होजाता है और मुँह भी सड़ जाता है। कभी कभी क्षय भी आ दबाता है। यदि रोगी की चिकित्सा ठीक समय पर न की जाय तो उसकी मृत्यु होजाती है.

कुछ वर्षों के पहले इस रोग के लिये कोई औषधि न थी और भारतवर्ष में इससे लाखों मनुष्यों की मृत्यु होती थी। हाल में इसके लिये सोडियम एन्टीमनी टार्ट्रेट ( Sodium antimony tartrate ) का इन्जेक्शन अमोघ चिकित्सा सिद्ध हुई है। इसके अतिरिक्त यूरिया स्टिबेमीन नामक औषधि भी इसमें बहुत लाभ पहुंचाती है। इसकी चिकित्सा शीघ्र प्रारम्भ करके दीर्घकाल तक करनी चाहिये.

Kalagua दक्षिण अमेरिका में होनी वाली औषधि विशेष जो क्षय के लिये दी जाती है।

Kali यह पोटाश का दूसरा नाम है.

Kalium पोटेशयिम.

Kandahar Sore यह ओरियन्टल सोर का एक रूप है.

Keloid बहु चर्मार्बुदों का होना.

Kenophobia विस्तृत मैदानों का विकृत भय.

Keratalgia चक्षु कनीनिका वेदना.

Keratectasia चक्षुकनीनिका का निर्गम.

Keratoiritis चक्षुकनीनिका प्रदाह.

Keratoplasty चक्षुकनीनिका की शस्त्र क्रिया.

Keratoscleritis चक्षुकनीनिका प्रदाह.

Keratos-copy चक्षुकनीनिका परीक्षा.

Keratotomy चक्षुकनीनिका छेदन.

Keraunoneurosis विद्युत् आघात से होनेवाली स्नायविक विकृति.

Keraunophobia बिजली का विकृत भय.

Kidney गुर्दा, वृक्क, मूत्राशय

Kinematics गतिविज्ञान, शरीर गतिविधि विज्ञान

Kinesiology गतिविधि का वैज्ञानिक वर्णन

Kinesitherapy गति चिकित्सा, वह चिकित्सापद्धति जिसमें शरीर को गति देकर रोगों का इलाज किया जाता है

Kings evil गन्डमाला, पुराने जमाने में यह शब्द गन्डमाला के लिये उपयोग में लाया जाता था जिसमें गले की ग्रन्थियों पर सोजन आजाती है। इस वक्त यह क्षय का एक रूप समझा जाता है

Kleptomania चौर्योन्माद, वह उन्माद विशेष जिसमें रोगी का मन चोरी करने की लालसा करता है

Knee घुटना

Koch's *Bacillus* क्षय जीवाणु विशेष, सुप्रसिद्ध जर्मन विज्ञानवेत्ता रावर्ट कोच ने ( १८४३–१९१० ) इस जीवाणु का पता लगाया, जो कि क्षय रोग का प्रधान कारण है। इसीलिये क्षय कीटाणु का नामाकरण उक्त वैज्ञानिक के नाम पर हुआ

Korsakoff's Psychosis मद्यपानजन्य उन्माद

---

# L

Labia होठ ओष्ट

Labial होठ सम्बन्धी

Labialism अस्पष्ट वाणी

Labiograph ओष्ठगति निदर्शक यन्त्र

Labiology ओष्ठ गति विज्ञान

Labiomental ओष्ठ और हनु सम्बन्धी

Labiomycosis ओष्ठ व्याधि विशेष ( यह फगस से होती है )

Labiopalatine ओष्ठ और तालु सम्बन्धी

Labioplacement दांतों की स्थानच्युति, दांतों का बाहर निकलना

Labioplasty ओष्ठ शल्यक्रिया, होठों पर की जाने वाली शस्त्र क्रिया

Labiotenaculum ओष्टधारक यन्त्र, होठ को पकड़ने का यन्त्र

Labium ओष्ठ, होठ, ओष्ठ सदृश अवयव

Laboratory प्रयोगशाला, रसायन शाला, वह स्थान जहां वैज्ञानिक अनुसंधान किये जाते हैं।

Labour प्रसूति

Artificial Labour कृत्रिम प्रसूति, यान्त्रिक प्रसूति वह प्रसूति जो यन्त्र या बाह्य साधनों द्वारा करवाई जाय

Induced Labour कृत्रिम प्रसूति, इसका वही मतलब है जो कि Artificial Labour का है

Instrumental Labour यान्त्रिक प्रसूति वह प्रसूति जो यन्त्रों के द्वारा करवाई जावे

Missed Labour प्रसूति विशेष जिसमें प्रसूति के बाद भी मृत गर्भ का कुछ हिस्सा पेट में रह जावे

Postponed Labour विलम्बित प्रसूति, वह प्रसूति जो नियत काल से देर में हो

Precipitate Labour शीघ्र प्रसूति, वह प्रसूति जो बहुत ही शीघ्रता से की जावे

Premature Labour अकाल जन्य प्रसूति, वह प्रसूति जो समय से पहले होजाय

Protracted Labour विलम्बित प्रसूति, वह प्रसूति जो अपने नियत समय पर न हो

Spontaneous Labour स्वयजात प्रसूति, अयत्न सम्भूत प्रसूति, वह प्रसूति जिसे किसी प्रकार की कृत्रिम सहायता की आवश्यकता नहीं होती

Labrum ओष्ठ सदृश रचना

Labyrinth गहन, कान का भीतरी भाग

Labyrinthitis कान के भीतरी भाग का शोथ

Lac दूध, दुग्ध

Lacerate चीरना, फाड़ना
Laceration चीरफाड़.
Lacrimal अश्रु सम्बन्धी; आंसुओं के मुतल्लिक.
Lacrimalin अश्रुद्रव्य; अश्रुतत्व.
Lacrimation अश्रुप्रवाह; अश्रुस्राव.
Lacrimotomy अश्रु प्रणाली छेदन.
Lactagogue दुग्धोत्पादक औषधि; वह औषधि जिससे माता के स्तनों में दूध आवे.
Lactation दुग्धस्राव; स्तन्यपान; स्तन्यपानकाल.
Lacteal दुग्धसम्बन्धी; रसनली.
Lactescence दूध के समान.
Lactiferous दुग्धोत्पादक; दुग्धस्रावक.
Lactiferous Ducts स्तन की दुग्धस्रावी नलियां.
Lactifuga दुग्धशोषक
Lactin दुग्ध शर्करा; दूध की शक्कर.
Lactivorous दुग्धोपजीवी; दूध पर गुजर बसर करने वाला.
Lactobutyrometer दुग्ध में मलाई मापने का यन्त्र.
Lactocele दुग्धार्बुद.
Lactocrit दुग्धवसा दर्शक यन्त्र.
Lactolin कन्डेन्सड् मिल्क; जमाहुआ दूध जो विलायत से डिब्बों में भर कर आता है.
Lactometer दुग्ध गुरुता मापक यन्त्र.
Lactoscope दुग्ध में मलाई मापने का यन्त्र.
Lactose दुग्ध शर्करा; दूध से निकाली हुई शक्कर.
Lactosuria मूत्र में दुग्ध शर्करा की उपस्थिति.
Lacuna क्षुद्र विवर; छोटा गड्ढा.
Lacus Lachrymatis अश्रुकोप.
Laemos गलकोप.
Laemoschirrus गलकोप विद्रधि.
Lagnesis कामोन्माद.
Lagocheilus ओष्ठ विदारण.
Lagophthalmus आंख बन्द करने की असमर्थता.
La Grippe इन्फ्लुएन्जा.
Laking of blood रक्तकणों से हेमोग्लोबिन का पृथक्करण.
Lalopathy वाणी रोग.



Laloplegia वाणीन्द्रियों का पक्षाघात; बोलने की इन्द्रियों का पक्षाघात.
Lalorrhea असाधारण शब्द प्रवाह; असामान्य भाषण प्रवाह.
Lambdacism "ल" बोलने की असमर्थता.
Lampas तालू की श्लेष्मा ग्रन्थि का शोथ.
Laparectomy पेट की दिवाल का छेदन.
Laparo-cholecystotomy पित्ताशय और पेट की दिवाल का छेदन.
Laparoelytrotomy मृत गर्भ को निकालने के लिये योनि और पेट की दिवार का छेदन.
Laparohepatotomy यकृत छेदन.
Laparohystero-oophorectomy गर्भाशय के निष्काशन के साथ पेट की दिवार का छेदन.
Laparohysterosalpingo-oophorectomy गर्भाशय, डिम्बप्रणाली और डिम्बग्रन्थि का छेदन.
Laparomyltis उदरीय पेशियों का शोथ.
Laparosplenotomy प्लीहा छेदन.
Laparotomy पेट की दिवाल की शस्त्रक्रिया.
Lapis पत्थर.
Lard वसा; चर्बी.
Larvicide लार्वा नाशक.
Laryngeal स्वरनाली सम्बन्धी.
Laryngectomy स्वरनाली छेदन.
Laryngismusstridulus बच्चों में स्वर नाली के आक्षेप.
Laryngitis स्वरनाली प्रदाह ( इसमें ज्वर भी हो जाता है ).
Laryngo-centesis शस्त्र क्रिया द्वारा स्वर नाली का छेदन.
Laryngo-graph स्वरनाली क्रिया दर्शक यन्त्र.
Laryngography स्वर नाली वर्णन.
Laryngology स्वर नाली विज्ञान.
Laryngometry स्वर नाली का माप.
Laryngoparalysis स्वर नाली पक्षाघात.
Laryngopathy स्वर नाली की विकृति.
Laryngopharyngitis कंठनाली और गलकोप प्रदाह.
Laryngoplasty स्वरनाली की शस्त्रक्रिया.

Laryngoplegia स्वरनाली पक्षाघात.
Laryngorhinology स्वरनाली; नाक और उनकी व्याधियों का विज्ञान.
Laryngorrhagia स्वरनाली का रक्तस्राव.
Laryngos-cope स्वर नाली परीक्षा यन्त्र.
Laryngostenosis स्वरनाली संकोचन.
Laryngotomy स्वरनाली छेदनक्रिया.
Larygotyphoid टॉइफॉइड ज्वर जिसमें स्वरनाली का उपद्रव भी साथ ही में हो.
Laryngoxerosis स्वरनाली शुष्कता.
Larynx स्वरनाली.
Lassar's Paste यह खुजली के लिये लाभदायक है। यह Salicylic Acid, Zinc Oxide, Powdered Starch और Vaselin के मिश्रण से बनता है। चर्मरोग के सुप्रख्यात् जर्मन चिकित्सक ऑस्कर लेसर ( Oscar Lassar ) ने इसका आविष्कार किया था। यह बड़ा उपशामक और जंतुघ्न है.
Latent Period गुप्त काल.
Lateral पार्श्व-सम्बन्धी.
Lateritious मूत्र स्थित चूर्णवत् पदार्थ.
Laudanum अफ़ीम का टिंकचर.
Laughing Gas; Nitrogen monoxid नामक गेस को Laughing Gas कहते हैं.
Lavement जल द्वारा पाकस्थली शुद्धिकरण; बस्ति क्रिया.
Laxative मृदु विरेचक.
Laxatives विरेचक; जुलाब; ये वे औषधियां हैं जो आंतड़ियों की क्रिया को तेज करती हैं। यह हल्के कब्ज में दी जाती हैं.
Lazaretto कारन्टिन.
Lead सीसा.
Lead Colic सीस शूल.
Lead Palsy पक्षाघात.
Leaflet पर्ण.
Leaf-Bud पर्ण कलिका.
Leaf-louse पर्णकीट.
Leanness कृशता.
Lectus शय्या.
Leech जोंक.
Leg टाँग.
Leiphaema रक्ताभाव; खून की कमी.
Leipothymia मूर्छा
Leipyrias सांघातिक ज्वर.
Leishmaniasis काला आजार; ओरियन्टल सोर आदि व्याधियों का समूह विशेष
Lemon नींबू; नींबू के रस में साइट्रिक एसिड (Citric Acid) तथा अन्य अम्लों का अधिकांश रहता है जो कि रक्त के क्षारत्व (Alkanitity) को बनाये रखने में बहुमूल्य है। जो मनुष्य अपचन या बदहज़मी से पीड़ित हैं उन्हें ताज़ा नींबू के रस के सेवन से बड़ा लाभ पहुँचता है। नींबू में व्हीटेमीन सी ( Vitamine C ) नामक तत्व भी है जो कि शीताद ( Scurvy ) को रोकने और आराम करने में बड़ा काम करता है। ताजा नींबू का रस बुखार में भी दिया जाता है।
Lenitive प्रशामक.
Lens दूरबीन या चश्मे में लगा हुआ कांचखण्ड.
Lenticular लेन्स सम्बन्धी.
Lentigo चर्मरोग विशेष.
Lentis मसूर की दाल.
Leontiasis मुखास्थिवर्द्धन; मुख की हड्डियों का ज्यादा बढ़ जाना जिससे मनुष्य का चेहरा शेर के चेहरे के समान कुछ-कुछ दीखने लगे। इसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है। इसका कारण एक कीटाणु विशेष है.
Lepidosis चर्म पीड़ा.
Lepriasis कुष्ट; कोढ.
Leprosy कुष्ट; कोढ. यह एक अत्यन्त गलित और क्षयकर व्याधि है। इसका कारण एक जीवाणु विशेष है जो चर्म और स्नायुओं पर आक्रमण करता है। यह संक्रामक रोग है। ग्रेटब्रिटेन आदि पाश्चात्य देशों में यह किंचित् ही पाया जाता है। पौर्वात्य देशों में इसका अधिक प्रकोप है। भारतवर्ष में तो कुष्टियों की अत्यधिक संख्या है।
रोग का जहर शरीर में लगने के बाद किसी भी

समय पर इसके लक्षण प्रकट हो सकते हैं। इसका रोग-संक्रमण काल अधिक से अधिक पांच वर्ष का है अर्थात् रोग का जहर लगने से पांच वर्ष के अन्दर अन्दर किसी भी समय में यह शरीर पर अपना आधिपत्य जमा लेता है। इस बीच में रोगी को ज्वर के आक्रमण होंगे; हड्डियों और सिर में दर्द होगा और कभी कभी नकसीर भी चलेगा। इसके बाद शरीर में सफेद धब्बे दिखलाई देने लगेंगे। अधिक उम्र होने पर इसमें हाथ पैर की अंगुलियां गल कर गिर जाती हैं, और हाथ, पैर, मुँह, नाक आदि शरीर के अवयवों में सडांवटसी प्रतीत होने लगती है। यह बड़ी ही घृणित व्याधि है। जिसे होजाती है वह जीवित ही मृत के समान होजाता है।

इसकी कोई संतोष कारक चिकित्सा अबतक नहीं निकली। अभी तक इसके लिये जो औषधियां दी जाती हैं उनमें Chaul-moogra oil, Salicylate of soda, स्वर्ण व चांदी के वरक और वेकसीन अधिक उपयोगी सिद्ध हुए हैं।

Leptyamus कृशता.

Lepus शशक; खरगोश.

Lerema वार्धक्य जनित बुद्धि हीनता.

Lesion जखम, क्षत;

Lesions, Organic यान्त्रिक पीड़ा.

Lethal मृत्यु सम्बन्धी.

Lethargy रोग जनित निद्रा.

Lethum मृत्यु.

Leuce श्वेत कुष्ट.

Leucine पेशी.

Leuco-cytes रक्त के श्वेताणु; रक्त के रंगविहीन या श्वेत कणों के लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है. अणुवीक्षण यन्त्र से भिन्न भिन्न प्रकार के श्वेताणुओं की परीक्षा की जासकती है। ये गतिशील होते हैं और अधिकतर लसीका तन्तुओं में यह सङ्गठित होते हैं। ये रक्त के लाल कणों से कुछ बड़े होते हैं। एक बूंद के साठवें भाग में अर्थात् एक घन सहस्रांश मीटर रक्त में ये ७००० से १०००० तक पाये जाते हैं। ५०० या ६०० लाल कणों के पीछे एक श्वेत कण होता है। श्वेत कण की लंबाई १/२५००० इंच के लगभग होती है। जीवित कणों की आकृति सदा एकसी नहीं रहती। अमीबा की भांति उनकी आकृति बदलती रहती है। कभी ये गोलाकार रहते हैं तो कभी त्रिकोण होजाते हैं, पलभर पीछे उनमें अंगुलियों सी निकलने लगती हैं। इसके बाद ही ये फिर पहली स्थिति में आजाते हैं। श्वे कणों की इस प्रकार की गति को अमीबावत् गति कहते हैं।

Leuco-cythaemia जब रक्त में श्वेताणुओं की स्थायी रूप से वृद्धि होजाती है, तब उसके लिये यह शब्द काम में लाया जाता है। यह पुराना शब्द है.

Leuco-cytosis रक्त में श्वेताणुओं की वृद्धि; जब रक्त में श्वेताणुओं की वृद्धि हो जाती है तब उसके लिये Leuco-cytosis शब्द व्यवहृत होता है। तन्दुरुस्ती की साधारण अवस्था में भोजन या ठंडे जल के स्नान के बाद ये बढते हैं। बच्चों में इनकी संख्या अधिक रहती है। तिस पर भी उनके जीवन के प्रारम्भिक थोडे समय में तो ये ज्यादा ही बढे हुए दिखलाई देते हैं। स्त्रियों के गर्भावस्था में भी इनकी संख्या बढ़ी हुई रहती है। Leuco-cytosis कोई बीमारी नहीं है, लेकिन वह खून का एक लक्षण है जिससे यह मालूम होता है कि खून अपना बचाव करने की स्थिति में है अर्थात् वह जीवाणु आदि बाहरी दुश्मनों से युद्ध करने के लिये तैयार है।

श्वेताणु शरीर-तन्तुओं (Tissues) में नहीं रहते। वे रक्तवाहिनियों में मिलते हैं। पर जब शरीर में कोई विषैला या प्रदाहिक स्थिति उत्पन्न हो जाती है तब ये हमला करने वाले जीवाणुओं से युद्ध करने के लिये अपनी सेना सहित जंग के मैदान में आ उतरते हैं। बड़ी बहादुरी से युद्ध कर ये अपने शत्रुओं को नैस्तनाबूद कर देने का यत्न करते हैं। ज्योंही ये श्वेताणु रक्त वाहिनियों को छोड़ते हैं त्योंही हड्डी की मज्जा उक्त वाहिनियों के लिये इनकी नई सेना तैयार करदेती है—क्योंकि रक्त को अरक्षित रखना खतरनाक है। दूसरी बात यह कि बाहरी दुश्मन अधिक बलशाली हुआ तो कुछ सेना रक्षित भी होनी चाहिये जो वक्त पर सहायता पहुँचा सके।

उग्र और संक्रामक बीमारियों में इनकी संख्या खूब बढ़ जाती है। न्युमोनिया में ये दूने होजाते हैं।

और अपने दुश्मन जीवाणुओं के साथ बहादुरी से युद्ध करते हैं और जहां तक बन पड़े अपनी पूरी ताकत लगाकर दुश्मनों को शिकस्त देने की कोशिस करते हैं। इतने पर भी किसी बीमारी में अगर दुश्मन बहुत ही जबरदस्त हुए तो फिर ये लाचार होजाते हैं। वैसी दशा में रोग का रूप दु:साध्य या असाध्य होजाता है और रोगी इस संसार से चल बसने के लिये विवश होता है।

जिन लोगों को आवश्यकता से अधिक शराब पीने की आदत है, उनका शरीर विपाक होजाता है, और इससे आवश्यकता के समय नये श्वेताणुओं का बनना एक तरह से बंद होजाता है। यही कारण है कि शराबियों के शरीर अनेक बीमारियों के आवास स्थान रहते हैं और उनपर हमला करने वाली बीमारियां प्रायः भयङ्कर रूप धारण कर लेती हैं।

Leucoderma धवलरोग; चर्म या त्वचा की यह स्थिति जिसमें शरीर पर सफेद धब्बे पड़ जाते हैं। ये अन्य चर्म रोग के कारण भी हो सकते हैं। आतशक (गर्मी) से भी ये होजाते हैं। चमड़ी में जब रञ्जक तत्व (coloring matter) की कमी आजाती है तब यह विकृति उपस्थित होती है। इनका अभी कोई खास इलाज नहीं निकला है। हां, सफेद दागों को छुपाने के लिये उन पर कुछ सौन्दर्य्यकर वस्तुएं (cosmetics) लगाना चाहिये.

Leucopenia रक्त में श्वेताणुओं की कमी; रक्त में श्वेताणुओं की कमी होजाने के अर्थ उक्त शब्द व्यवहृत होता है। यह स्थिति अकसर बुढापे में आती है. सर्दी और गर्मी के लंबे समय तक अभिमुख (exposed) होना और अर्से तक भूख सहना अर्थात् अधपेट खाना आदि भी इसके कारण हैं। इन्फ्लुएन्ज़ा; मोतीजरा और मलेरिया में श्वेताणुओं की संख्या कम होजाती है। प्लीहाजन्य पांडु में तो यह विकृति बहुत ही उग्ररूप से दिखलाई देती है। एक्सरे और रेडियम के सामने शरीर खुला रखने से भी रक्त के श्वेताणुओं की बड़ी हानि होती है.

Leucorrhoea श्वेत प्रदर; सफेद प्रदर; स्त्री की योनि से, रक्त को छोड़ कर, किसी भी प्रकार के स्राव के बहने को प्रदर कहते हैं। यह अकसर सफेद रंग का होता है यह सब उम्र की स्त्रियों को हो सकता है। अगर साधारण तौर से सफेद पानी बहता हो तो किसी खास तरह की चिकित्सा की आवश्यकता नहीं है। सिर्फ तन्दुरुस्ती ठीक रखने की कोशिस करना चाहिये। सन्धिवात या पांडुरोग से भी प्रदर होजाता है, वैसी दशा में प्रदर का इलाज करने के बजाय उक्त बीमारियों का इलाज करना विशेष आवश्यक है। कारणभूत बीमारियों के अच्छा होने से यह भी अपने आप अच्छा होजायगा। अगर यह स्राव गाढा और चिपचिपा है और इससे योनि चिपचिपी होजाती है तो समझना चाहिये कि गर्भाशय (Womb) में शोथ आगया है। अगर स्राव में पीब हो तो यह जान लेना चाहिये कि कहीं उग्र शोथ है। यह स्थिति स्त्रियों के सोजाक आदि से होती है. गर्भाशय में फोडा आदि के होने से भी स्राव होने लगता है। अगर यह स्राव भयङ्कर रूप धारण करले तो इसके लिये तुरन्त किसी योग्य डॉक्टर या वैद्य की चिकित्सा करना चाहिये।

अगर यह स्राव कमजोरी और निर्बलता के कारण है तो तन्दुरुस्ती को योग्य आहार, शुद्ध वायु और व्यायामादि से ठीक करना चाहिये. आंतडियों को हमेशा साफ रखना चाहिये। योनि को उपशामक जंतुघ्न औषधियों के द्वारा धोना चाहिये।

Leukaemia रक्त में श्वेताणुओं की वृद्धि; व्याधिविशेष जिसमें रक्त के श्वेताणुओं की निरन्तर वृद्धि हुआ करती है। इसके साथ शरीर में और भी विकृत लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं; जैसे प्लीहा का बढ़जाना हड्डियों के मज्जा में परिवर्तन हो जाना या सारे शरीर में लसीका ग्रन्थियों का मोटा हो जाना.

Leukoxosis शरीर प्रणाली का श्वेताणुओं द्वारा अवरोध.

Leukocidin श्वेताणु नाशक द्रव्य.

Leukocythemia श्वेताणु वृद्धि जन्य रोग; वह रोग जो रक्त में श्वेताणुओं के बढ़ जाने से होता है.

Leukocytic श्वेताणु सम्बन्धी.

Lenkocytoblast श्वेताणु में बढ़ने वाला (cell) कोषाणु.

Leukocytogenesis श्वेताणु की रचना.

Leukocytology श्वेताणु विज्ञान.

Leukocytolysis श्वेताणुओं का नाश.

Leukocytometer श्वेताणु गणना यन्त्र.
Leukocytopenia श्वेताणुओं की न्यूनता.
Leukocytoplania श्वेताणु भ्रमण.
Leukocytopoiesis श्वेताणुओं की उत्पत्ति.
Leukocytosis रक्त श्वेताणुओं की वृद्धि.
Leukocytotherapy श्वेताणुसार द्वारा चिकित्सा; वह चिकित्सा पद्धति जो श्वेताणुओं के सार (Extract) द्वारा की जाती है.
Leukocytotoxin श्वेताणुनाशक विष.
Leukocyturia मूत्र में श्वेताणुओं का निकलना.
Leukoderma असाधारण धवलता; वेहद सफेदी.
Leukoferment खमीर विशेष जो श्वेताणुओं को हज्म कर जाता है.
Leukoma ल्युकोमा.
Leukopathia, Leukopathy असाधारण धवलता.
Leukopedesis श्वेताणु उत्पत्ति.
Leukopenia श्वेताणुओं की न्यूनता.
Leukophylaxis कृत्रिम साधनों द्वारा श्वेताणुओं की वृद्धि.
Leukoplakia इस वीमारी में रोगी की जवान पर और गालों के भीतर सफेद दाग पड़ जाते हैं। यह अक्सर वीच की उम्र के आदमियों को होता है। यद्यपि अभी तक इस वीमारी के कारणों का ठीक पता न लगा, पर इतना निश्चित रूप से मालूम हुआ है कि अधिक धूम्रपान (Smoking) और मद्यपान इसके वड़े सहायक हैं। इन दागों के वढ़ जाने से मुँह में वड़ी तकलीफ़ होती है। गला शुष्क हो जाता है। निगलने और चवाने में कठिनाई होती है। इसके लिये जंतुघ्न मुख शुद्धिकर दवाइयों के कुल्ले करना चाहिये। इसके कुछ रोग रेडियम चिकित्सा से अच्छे हुए हैं।
Leukopoietic श्वेताणु उत्पादन सम्वन्धी.
Leukorrhea श्वेत प्रदर.
Libido कामेच्छा.
Libra १२ आउंस.
Lichanus अर्जनी.
Lichen Pilaris गंज; चर्म और श्लैष्मिक कला का प्रदाह.
Lid अक्षिपुट; पलक.
Lien प्लीहा.
Lienitis प्लीहा प्रदाह.
Lienteria, Lientery आँतड़ियों की दुर्वलता.
Lienteric Diarrhoea अतिसार विशेष। यह स्नायविकरूप का अतिसार है। इसमें भोजन अपरिपक्व (Undigested) अवस्था में आंतड़ियों से होकर निकल जाता है। यह विशिष्ट प्रकार के भोजन के खाने से होता है। रोगी को चाहिये कि वह गरिष्ठ भोजन का त्याग करे। भोजन के वाद हाथ पैर ढीले कर सोने से भी इसमें लाभ होता है.
Life जीवन, जीवन शक्ति.
Ligament वंधनी; वंधक; यह एक Structure है जो जोड़ों में हड्डियों को आपस में मिलाता है। यह भिन्न भिन्न प्रकार का होता है.
Lig. Acromio Clavicular जत्रु चतुष्कोण वंध
Lig. Annular वलय वंध.
Lig. Annular base of stapes चक्र तल-वलय वंध.
Lig. Apicis Dentis दंत वंध.
Lig. Arcuate Popliteal तोरण पार्श्व जानु वंध.
Lig. Arteriosm रोहिणी अंतर वंध.
Lig. Bifurcated द्वि शिरस्क वंध.
Lig. Calcaneo-cuboid पार्ष्णि घन वंध.
Lig. Calcaneo-fibular अनुजंघ पार्ष्णि वंध.
Lig. Conoid घनवंध.
Lig. Coraco-acromial चतुष्कोण-चंचु वंध.
Lig. Coraco-clavicular चंचु जत्रु वंध.
Lig. Coraco-humeral चंचु वाहु वंध.
Lig. Coronary पूरक वंध.
Lig. Costo-clavicular जत्रु शलाका वंध.
Lig. Costo-xyphoid उर प्रसर शलाका वंध.
Lig. Cruciate क्रूश वंध
Lig. Deltoid त्रिकोण वंध.
Lig. Denticulatum प्रसर वंध.
Lig. Dorsal Radio-carpal पश्चात् मणिवंध
Lig. Fibular collateral अपर जंघ वंध.
Lig. Flave पत्र वंध.

Lig. Gleno-humeral संधि कोटर बाहु बंध.
Lig. Iliac कटीर त्रिकोण बंध.
Lig. Ilio-femoral कटीर अंक के बन्ध.
Lig. Inferior Transverse अधः स्कंध बंध.
Lig. Inter-spinal केशरु अंतर बंध.
Lig. Inter-Transverse सम-प्रसरवर बंध.
Lig. Interarticular sterno-costal संधि-अंतर-उर शलाका बंध.
Lig. Interclavicular जत्रु अंतर बंध.
Lig. Ischio-capsular श्रोणि संधि बंध.
Lig. Laciniatum बाह्य गुल्फ बंध.
Lig. Long Plantar गुरु पादतल बंध.
Lig. Neck of the Rib शलाका बंध.
Lig. Nechae कंठ बंध.
Lig. Obliquie Popliteal तिर्यक् पार्श्व जानु बंध
Lig. Patellae जानु बंध.
Lig. Piso-Hamate लघुतम अंकुश.
Lig. Piso-Metacarpal लघुतम हस्त बंध.
Lig. Pubic लिंग बंध.
Lig. Pubic Arcuatate लिंग तोरण बंध.
Lig. Pubo-capsular लिंग संधि बंध.
Lig. Radial Collateral अपर त्रिज्या बंध.
Lig. Radiate Sterno-costal प्रसृत उर.
Lig. Sacro-coccygeal त्रिकोण गुद बंध.
Lig. Sacro-Tuberous श्रोणि व त्रिकोण बंध.
Lig. Sacro-Spinous श्रोणि त्रिकोण बंध.
Lig. Spheno-mandibular जतुक चिबुक बंध.
Lig. Sterno-clavicular उर जत्रु बंध.
Lig. Stylo-mandibular चंचु चिबुक बंध.
Lig. Superior-Transverse अधः स्कंध बंध.
Lig. Supra-Spinal केशरु बंध.
Lig. Talo-fibular मध्य गुल्फ अनुजंघ बंध.
Lig. Temporo-mandibular शंख चिबुक बंध.
Lig. Teres Femoris अंक रज्जू बंध.
Lig. Teres Hepatis नाभि रज्जु बंध.
Lig. Tibial Collateral अपर जंघ बंध.
Lig. Transverse सम बंध.
Lig. Transverse Acetabular सम श्रोणिक कोटर बंध.
Lig. Transverse humeral बाहु बंध.
Lig. Trapezoid चतुर्भुज बंध.
Lig. Tubercle of the Rib शलाका कंठ बंध.
Lig. Ulnar Collateral अपरत्रिज्या बंध.
Lig. Venosum नीला बंध.
Lig. Zona Orbicularis मंडल संधि बंध.
Lacanar Ligament अधोलिंक बंध.
Long Ligament गुरु बंध.

Ligatiod रक्तवहा नाड़ी बँधन.

Ligature पट्टी; बंध.

Light प्रकाश.

Light Treatment ( Artificial sun light ) प्रकाश चिकित्सा; सूर्य्यरश्मि चिकित्सा; सूर्य्य न केवल प्रकाश ही देता है, वरन वह अपनी किरणों के साथ उन तत्वों की भी वर्षा करता है जिनसे प्राणी और वानस्पतिक जीवन को नवचैतन्य प्राप्त होता है। हमारे प्राचीन ऋषियों ने सूर्य्य प्रकाश के महत्त्व को भली प्रकार समझा था। वेदों में सूर्य्य पूजा का विधान है। मिश्री, इरानी, यूनानी (Greek) और रोमन सभ्यताओं में भी सूर्य पूजा प्रचलित थी। ईसा के चारसौ वर्ष के पहले पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्र का मूलजनक हिपोक्रेट्स ने ग्रीकद्वीप-कॉस में सूर्यचिकित्सा का व्यवहार किया था। प्राचीन यूनानी ( Greek ) और रोमन लोगों ने पर्वतों पर सूर्य चिकित्सालय बनवाये थे।

आधुनिक युग में सुप्रख्यात् डेनिश डॉक्टर नाईल्स फिन्सेन ने ईसवी सन १८९३ में सूर्य प्रकाश के महत्त्व को प्रकट किया। ईसवी सन् १८९५ में उन्होंने क्षय के एक रोगी को सूर्यप्रकाश से आराम किया।

अपने आविष्कार के आठ वर्ष के बाद तैतालीस वर्ष की छोटी उम्र में नाईल्स फिन्सेन स्वर्गवासी हो गये। पर उनकी डाली हुई नींव पर अन्य वैज्ञानिकों ने वही इमारत बनाना शुरू कर दिया। इसका यह फल हुआ कि आज चिकित्सा संसार में सूर्य्यचिकित्सा का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है।

ईसवी सन् १९०३ में डॉक्टर रॉलियर ने स्विट्ज़रलैण्ड के आल्पस् पर्वत पर लेसीन नामक स्थान में सूर्य्य

प्रकाश चिकित्सा का काम आरम्भ किया। यह समुद्र सतह से ५००० मील ऊँचा स्थान है। प्रकृति देवी ने अपने सम्पूर्ण सौन्दर्य्य से इसे सजा रखा है। यहां का वातावरण बड़ा ही निर्मल और शुद्ध है। यहां चारों ओर बर्फ दिखलाई पड़ता है। इन पर सूर्य्य किरणों के पड़ने से जो नयनमनोहर प्रतिविम्ब पैदा हो जाते हैं, वे चिकित्सा के कार्य्य में अद्भुत् सहायता करते हैं। कहने की आवश्यकता नहीं कि डॉक्टर रॉलियर ने नैसर्गिक सूर्य्य प्रकाश से कई रोगों की बड़ी सफल चिकित्सा की।

इङ्गलैण्ड के हेम्पशायर प्रान्त के हेलिंग नामक द्वीप में भी नैसर्गिक सूर्य्य किरणों की चिकित्सा का आयोजन किया गया। पीछे जाकर मेघाच्छन्न दिन में कृत्रिम किरणों से यह चिकित्सा की जाने लगी.

फिन्सेन के उक्त युगप्रवर्तनकारी आविष्कार के बाद इस चिकित्सा पद्धति में आश्चर्यकारक उन्नति हुई। अनुसंधान से मालूम हुआ कि आधुनिक पारद वाष्प ( Mercury Vapour ) लैंप, टंगस्टेन लैंप आदि में प्रकृत सूर्य्य प्रकाश से भी पराकासनी किरणें (Ultra violet rays*) अधिकांश रूप से रहती हैं। ये सूर्य किरणों का अदृश्य भाग है। प्रकृत सूर्य्य किरणों से भी इनमें रोग प्रतिहारक शक्तियां अधिक हैं। इसके अतिरिक्त उक्त विभिन्न प्रकार के लेम्प भिन्न भिन्न परिमाणों में इन किरणों को निकाल सकते हैं। अर्थात् रोग में आवश्यकतानुसार इन किरणों का प्रयोग किया जा सकता है।

अभी तक इस बात का पता नहीं लगा है कि शरीर पर ये किरणें किस प्रकार काम करती हैं। सिर्फ यह निश्चित रूप से मालूम हुआ है कि शरीर पर ये अपना बड़ा प्रभाव प्रकट करती हैं। इन अदृश्य पराकासनी ( Ultra Violet ) किरणों की कार्य्यकर शक्ति के सम्बन्ध में भिन्न भिन्न मत हैं। एक मत यह है कि यह स्नायुमण्डल के द्वारा अपना प्रभाव प्रकट करती हैं। दूसरा मत यह है कि रक्त इन्हें सोख लेता है। कुछ भी हो, इतना निश्चित है कि इनमें आश्चर्य्यकारक शक्ति है और प्राणी जीवन में ये नवशक्ति और नवचैतन्य का संचार करती हैं। इनसे जीवनशक्ति, भूख और शरीर की अन्य शक्तियों पर अद्भुत् प्रभाव पड़ता है।

**पराकासनी किरणों का खून पर प्रभाव**—इन अदृश्य किरणों का रक्त पर ठीक ठीक क्या प्रभाव होता है इस सम्बन्ध में अभी वैज्ञानिक अनुसन्धान जारी हैं। हां, इतना निश्चित रूप से अनुभव द्वारा प्रकट हुआ है कि रक्ताभिसरण की खराबियां और तज्जन्य रोगों ( जैसे एनिमिया, ल्यूकेमिया आदि ) को अच्छा करने में ये बड़ा काम करती हैं। बच्चों के सूखा रोग ( Rickets ) में भी इनका बड़ा उपयोग होता है। इनसे खून में नवचैतन्य आजाता है जिससे वह अपने दुश्मन जीवाणुओं का बड़ी अच्छी तरह मुकाबला कर सकता है।

**जीवाणु नाशक शक्ति**—ईसवी सन् १८७७ में डोन्स और ब्लन्ट नामक वैज्ञानिकों ने सब से पहले यह प्रकट किया कि सूर्य्य प्रकाश में जीवाणु नाशक तत्व मौजूद है। इसके तेरह वर्ष बाद रावर्ट कोच ने क्षय कीटाणुओं पर सूर्य्य प्रकाश का प्रयोग किया और यह अनुभव किया कि वे सूर्य्य प्रकाश में दस मिनिट से अधिक नहीं जी सकते। तब से क्षय रोग के लिये सूर्य्य प्रकाश अत्यन्त लाभ कारक माना गया है। अन्धेरे में क्षय रोग फलता फूलता है और प्रकाश में वह दुम दबा कर भागता है, इस उक्ति में सत्य का बहुत बड़ा अंश है। अब यह मालूम हुआ है कि वे पराकासनी अदृश्य किरणें ( Ultra violet rays ) ही हैं, चाहे वे प्रकृत हों या कृत्रिम, जिनमें जीवाणु नाशक शक्ति है।

**क्षय रोग में पराकासनी किरणें**—फेंफड़ों के क्षयरोग ( Phthisis ) को छोड़ कर सब प्रकार के क्षय रोगों में ये किरणें; चाहे वे प्रकृत हो या कृत्रिम, बड़ा काम करती हैं। आज कल कई स्थानों में केवल इन्हीं किरणों के द्वारा क्षय की चिकित्सा की जाती है। चिकित्सा-संसार में आज इस चिकित्सा के सम्बन्ध में जोर शोर के साथ अनुसन्धान हो रहे हैं।

**पांडु रोग**—पांडु रोग या हरित् रोग में रोगी को सप्ताह में दो बार इन किरणों का स्नान कराने से बड़ा लाभ होता है। ये रक्तकणों को बढ़ाती हैं।

*इनके विस्तृत विवरण के लिये इसी भाग में या Scientific Dictionary में Ultra violet शब्द देखो,

ल्यूकेमिया—सप्ताह में दो बार परा लाल ( Infra Red ) किरणों का स्नान कराने से इस में फायदा होता है.

पाकाशय के रोग—पाकाशय सम्बन्धी रोगों में पराकासनी किरणों के प्रयोग से अत्यन्त लाभ होता है। इन किरणों के साथ-साथ औषधि गत चिकित्सा भी करना चाहिये। जीर्ण अतिसार इससे निश्चय पूर्वक आराम होता है। पीलिया ( Jaundice ) में भी इसका बड़ा फायदा देखा गया है। हां, इस रोग में किरण चिकित्सा के साथ साथ केल्शियम का भी मुँह द्वारा सेवन करवाना चाहिये।

रक्तार्श या खूनी बवासीर भी इन किरणों के सामने नत मस्तक होते हैं.

बस्ति प्रदेश की बीमारियां—इनमें भी किरण चिकित्सा से लाभ होता है। पांडु रोग के कारण होने वाले रजोरोध में प्रकाश चिकित्सा से लाभ होता है। कष्ट रज (Dysmenorrhoea) में भी इस से फायदा होता है. श्वेत प्रदर में भी यह काम करती हैं।

विसर्पिका (Herpes)—इसमें पराकासनी किरणों का आश्चर्यकारक प्रभाव होता है। बड़े बड़े अनुभवी डॉक्टरों का कथन है कि इस रोग में जितना ये किरणें काम करती हैं, उतना संसार की कोई चिकित्सा-पद्धति नहीं करती। अगर रोग के होते ही कुशल हाथों के द्वारा किरण चिकित्सा करवाई जाय तो रोग के शीघ्र मिट जाने की पूरी सम्भावना है। इस रोग पर तो खास तौर से यही चिकित्सा करवाना चाहिये.

स्नायु प्रदाह( Neuritis )—इस रोग में भी स्थानीय प्रकाश चिकित्सा से लाभ होता है। स्थानीय प्रकाश चिकित्सा का अर्थ यह है कि जो स्थान रोगाक्रान्त हो उसीपर किरणों का प्रयोग करना.

कटिस्नायु शूल ( Sciatica )—इस रोग में पराकासनी किरणों के स्नान से लाभ होता है। इन किरणों के साथ साथ इस रोग में वैद्युत चिकित्सा और मालिश भी करना चाहिये.

स्नायु शूल ( Neurasthenia )—सप्ताह में दो बार किरणों का स्नान देने से स्नायविक थकावट या शूल पर अच्छा लाभ होता है। दो या तीन ही स्नान में रोगी की हालत में बड़ा परिवर्तन हो जाता है

नाक, मुँह और गले की बीमारियां—कंठप्रदाह पर भी इन किरणों का स्थानीय प्रयोग करने से लाभ होता है.

Hay Fever—प्रकाश चिकित्सा ( Light treatment) से इस दुःखदायी रोग में बड़ा फायदा होता है। एक सप्ताह की चिकित्सा इसके लिये काफी है।

श्वास संस्थान (Respiratory system)-दमे की बीमारी में इस चिकित्सा से सन्तोषकारक अनुभव प्राप्त हुए हैं। बहुत से रोगियों को इससे बड़ा लाभ हुआ है। कुकुर खाँसी में भी प्रकाश किरणों से फायदा होता है। खाँसी का जोर बहुत कम होजाता है। रात को गहरी नींद आजाती है।

संन्धि वात (Rheumatic Complaints) सन्धिवात की अन्य चिकित्सा के साथ पराकासनी किरणों का उपयोग किया जाय तो लाभ होता है। कटिवात ( Lumbago ) में इससे बड़ा आराम मिलता है।

सूखा रोग ( Rickets )—सूखा रोग में तो इन पराकासनी किरणों के प्रयोग से आश्चर्यकारक लाभ होता है। इस सम्बन्ध में संसार के चिकित्सक एक मत हैं। इस चिकित्सा से सूखा रोग वाले बच्चों को सुख से नींद आने लगती है। उनकी भूख बढ़ जाती है। उनके बदन में नवजीवनसा मालूम होने लगता है। इसका कारण यह है कि इन किरणों के प्रयोग से उनके खून में केलशियम और फॉस्फरस की वृद्धि हो जाती है और उनका वजन और ऊँचाई बढ़ने लगती है। उनकी हड्डियां भी मजबूत होने लगती हैं। यह बात एक्सरे की परीक्षा से प्रत्यक्ष कीगई है। कुछ प्रख्यात् चिकित्सों का मत है कि जिन स्त्रियों को शीघ्र प्रसूति होने वाली हो उन्हें इन किरणों का हलका स्नान लेना चाहिये; क्योंकि इन किरणों से केल्शियम तत्व की वृद्धि होती है जो उस अवस्था में आवश्यक है।

चर्म रोग ( Skin Diseases ) चर्मरोगों में तो इन किरणों से आश्चर्यजनक लाभ होता है। खुजली, पामा, विसर्परोग, दद्रु और फोड़े फुन्सी आदि

में इनसे अत्युत्तम लाभ होता है। विपाक्तघाव ( Septic wounds ) व्रण, जहरी फोड़े ( Carbuncle ) आदि में यह चिकित्सा पद्धति वड़ी सफल रही है। चर्म क्षय (Lumpus) पर तो इसके वड़े ही सफल प्रयोग हुए हैं। इसका कारण यह है कि इन किरणों में वड़ी जन्तु विनाशक शक्ति है।

दन्तरोग–प्रकाश चिकित्सा शरीर की जीवाणुनाशक शक्ति की वृद्धि करती है और खून में केलशियम वढ़ाती है। इससे दांतों के केल्शियम तत्व की पुष्टि होती है। इसका परिणाम नैसर्गिक रूप से यह होता है कि दांतों की सड़न वन्द हो जाती है। दन्त चिकित्सा में भी इस चिकित्सा का महत्त्व है।

दन्तपूय ( Pyorrhoea ) इन किरणों द्वारा दन्तपूय की चिकित्सा के सम्वन्ध में मतभेद है। कुछ चिकित्सकों का मत है कि इनसे इस रोग में स्थायी लाभ होता है। दूसरे चिकित्सक इस मत के विरोधी हैं। मसूड़े की सोजन पर भी यह चिकित्सा अच्छा काम करती है।

निषेध—कुछ वीमारियां ऐसी हैं जिन पर यह किरणें लाभ के वजाय हानि करती हैं; जैसें-गुर्दे की वीमारियां; केन्सर; निर्वलहृदय और फेंफड़ों का क्षय।

परालाल किरणें (Ultra Infra Red)–ये भी रक्तभार, सन्धिवात आदि रोगों में लाभ पहुँचाती हैं।

Limbs अंग, अवयव.
Lime चूना.
Limosis क्षुधाधिक्य; भूख की अधिकता; राक्षसी भूख.
Limpid अतिस्वच्छ; अतिनिर्मल.
Limus क्षुधा; भूख.
Linctus अवलेह.
Linear रेखाकार.
Lingua जिव्हा; ज़वान.
Lingual जिव्हा सम्वन्धी.
Lingualies जिव्हा माँस पेशी.
Linguiform जिव्हाकार.
Liniment मर्दन.
Lining Membrane आवरक झिल्ली.
Linseed अलसी.
Liparia स्थूलकायत्व; मेदा.
Liparocele मेदार्बुद.
Liparodes मेद पूर्ण; स्थूल.
Liparotrichia केशों की चिकनाहट.
Liparous स्थूलकाय.
Lipoma मेदार्बुद; वसाजन्य फोड़े; ये वसा (चर्वी) के वढ जाने से होते हैं। ये शरीर के किसी भाग में हो सकते हैं। ये विशेष कष्टदायक होते हैं।
Liposphyxia नाड़ी गति की मन्दता.
Lipothymy मूर्च्छना.
Lippitude गीजड़.
Lips ओष्ठ; होंठ.
Lipuaria मूत्र में चर्वी का अस्तित्व.
Liquefaction द्रवण, तरलावस्था में परिणति.
Liquid द्रव.
Liquor द्रव पदार्थ.
Liquor Amnii भ्रूण कोषोदक
Liquor Sanguinis रक्त का रंगहीन तरल अंश
Lithagogue शिलानाशक औषधि.
Litharge लीड प्रोटॉक्साइड.
Litharge Cement सीमेण्ट विशेष.
Lithates मूत्र लवण.
Lithectasy मूत्र नाली प्रसारित कर पथरी निकालने की क्रिया.
Lithiasis पथरी, अश्मरी, शरीर के किसी भाग में पत्थरी बनने को Lithiasis कहते हैं.
Lithic Acid मूत्र; अम्ल.
Litho-copium अश्मरी दर्शक यंत्र.
Litholapay जल सिंचन द्वारा पथरी निकालना.
Lithology अश्मरी विद्या.
Lithometra जरायु अश्मरी.
Lithontriptics अश्मरी नाशक औषधि.
Lithotomy पथरी का ऑपरेशन; शस्त्र क्रिया द्वारा पत्थरी निकालने की क्रिया; अश्मरी की शस्त्रक्रिया. चिकित्सा संसार के इतिहास में यह अत्यन्त प्राचीन शस्त्रक्रिया है.
Lithotrite अश्मरी चूर्णक यंत्र.
Lithotrity अश्मरी को चूरा करने की क्रिया.

Lithous अश्मरी, पथरी.
Lithuresis मूत्र के साथ अश्मरी निकालने की क्रिया.
Litissimus Dorsi शरीर के पृष्ठ भाग की विस्तृत पेशी.
Liver यकृत; जिगर; शरीर की यह सबसे बड़ी ग्रन्थि है। इसका वजन लगभग ३½ पाउन्ड याने कोई १॥ सेर है। यह उदर के ऊपर के भाग वक्ष उदर मध्यस्थ पेशी के नीचे पसलियों की आड़ में स्थित है। यकृत का अधिक भाग मध्यरेखा के बाईं और आमशयिक प्रदेश में आमाशय के सामने रहता है। इसमें पित्त नामका पाचक रस बनता है। यह पीलापन लिये हुए हरे रंग का क्षारीय प्रतिक्रियावाला कडुवा द्रव होता है। यह शरीर का अत्यन्त महत्वपूर्ण द्रव्य है.
Liverish Feeling जब अत्यधिक भोजन तथा मद्यपान से यकृत की क्रिया सुस्त हो जाती है और शरीर में गिरावटसी मालूम होने लगती है, उसके लिये उक्त शब्द व्यवहृत होता है। इसमें भूख जाती रहती है और मनुष्य बड़ा निराश और उदासीन मालूम होता है। इसके लक्षण अधिक उग्र नहीं होते पर वे असुखकर होते हैं। सुबह लवण की अच्छी खुराक और शुद्ध ताजी हवा का सेवन इसके लिये अच्छा उपाय है.
Liver Fluke रोगाणु विशेष जो कि पित्त प्रणाली (Bile Duct) और यकृत प्रणाली को आक्रान्त करते हैं। ये भेड़ियों में Sheep rot नामक व्याधि उत्पन्न करते हैं। ये मनुष्यों में भी पाये जाते हैं.
Livid नीलकृष्ण;
Lizard छिपकली.
Loaded लादा हुआ.
Loadstone चुम्बक पत्थर.
Lobelia तमाखू; धूम्रपत्र.
Lobular उपखण्ड के खण्डाकार.
Lobule उप पत्र.
Lobus कर्ण नाली
Local स्थानीय
Lochia प्रसूति कालिक स्राव; प्रसवान्तिक स्राव; प्रसव के बाद गर्भाशय से दो तीन सप्ताह तक स्राव होता रहता है। पहले तीन चार दिन तक रक्त निकलता है। इसे Lochia Rubra कहते हैं। इसके बाद तीन दिन तक कुछ रक्त और श्लेष्मा मिला हुआ स्राव निकलता है, जिसे Lochia Serosa कहते हैं। आखिर में श्वेत रंग का स्राव होता है जो सात आठ दिन तक या कभी कभी इससे भी अधिक दिन तक रहता है। इसका अंग्रेजी नाम Lochia Alba है.
Lochiopyra सूतिका ज्वर
Lochiorrhagia जरायु स्राव.
Lochioschesis प्रसव सम्बन्धी जरायुस्राव अवरोध.
Lockjaw धनुस्तम्भ; धनुष्टंकार दाँत कपाटी। यह एक बड़ा ही भयङ्कर रोग है। अकसर बच्चों को होता है.
Lock Hospital उपदंश रोग चिकित्सालय.
Locomotion स्पन्दन क्रिया; गति शक्ति.
Locust टिड्डी.
Logoneurosis वाणी का स्नायविक विकार.
Logopathia वाणी विकार.
Logoplegia वाक् शक्ति की सम्पूर्ण अपंगता.
Logorrhea अस्वाभाविक द्रुत वाक्शक्ति.
Loimpopyra महामारी ज्वर.
Loins श्रोणि; कटि.
Longanon सरलान्त्र.
Long-Continued दीर्घ काल स्थायी.
Long Sight दूर दृष्टि रोग.
Longevity दीर्घायु, दीर्घ जीविता.
Longing गर्भिणी की अभिलाषा.
Longissimus Dorsi पृष्ट पेशी.
Longitudinal Sinus खोपड़ी के नीचे की त्रिकोण नाली.
Looseness उदरामय, अतिसार.
Loquacity बहुभाषिता.
Lordosis मेरुदण्ड की अग्रवर्ती वक्रता.
Loss अभाव, नाश.
Lotion लोशन.
Lotium प्रस्राव; मूत्र.
Lower Dilution निम्न क्रम.
Lozenges मिठाई की छोटी टिकिया जो मुँह में गल जाती है.
Lucid स्वच्छ; उज्ज्वल.

Lues Venerea उपदंश.
Lumbago कटिवात.
Lumbar कटि.
Lumbar Abscess कटि स्फोटक.
Lumbar Region कटि प्रदेश.
Lumbricus जीवाणु विशेष जो आँतड़ियों में पाये जाते हैं।
Lunar अर्द्ध चँद्राकार.
Lunar Caustic यह नाइट्रेट सिलवर का दूसरा नाम है। इसकी उत्पत्ति अंग्रेजी के Lunaris नामक शब्द से हुई है जिसका अर्थ चन्द्रसदृश है। चांदी चन्द्र सदृश सफेद धातु है।
Lunare Os अर्द्ध चन्द्राकृतास्थि.
Lunatic पागल
Lungs फुफ्फुस; द्रव.
Lunula नख के मूल की अर्ध चन्द्राकृति.
Lupus त्वक् या चर्म के क्षय ( Tuberculosis ) के लिये उक्त शब्द काम में लाया जाता है। यह कई प्रकार का होता है।
Lurid अत्यन्त म्लान, पाँडुवर्ण.
Luteus पीतवर्ण.
Lux आलोक.
Luxation सन्धि च्युति.
Lymph लसीका रस.
Lymphadenectasis लसीका ग्रन्थि का प्रसरण.
Lymphadenitis लसीका ग्रन्थि शोथ.
Lymphadenoma लसीकाबुर्द, गंडमाला.
Lymphadenomatosis शरीर पर बहुसंख्यक लसीकाबुर्दों का होना.
Lymphadenopathy लसीका ग्रन्थि की व्याधि.
Lymphangiectasis लसीका प्रसरण वाहिनी.
Lymphangiography लसीकावयवों का वर्णन.
Lymphangiology लसीका संस्थान विज्ञान.
Lymphangioma लसीका वाहिनियों द्वारा निर्मित अर्बुद या फोड़ा.
Lymphangiophlebitis लसीकावाहिनी और नसों का प्रदाह.
Lymphangioplasty लसीकावाहिनी की शस्त्रक्रिया.
Lymphangiotomy लसीकावाहिनी का चीरफाड़.
Lymphangitis लसीकावाहिनी का प्रदाह; लसीका गंड प्रदाह.
Lymphatic लसीका सम्बन्धी; लसीका वाहिनी.
 L. System इसमें लसीका ग्रन्थियां, लसीका वाहिनियां आदि सम्मिलित हैं.
 L. Vessel लसीकावाहिनी; वे नलियां जो लसीका को ले जाती हैं।
Lymphatic Glands लसीका गण्ड.
Lymphatic or Phlegmatic Temperament रस प्रधान धातु; श्लेष्मा प्रधान धातु
Lymphaticostomy लसीका-प्रणाली की छेदन क्रिया.
Lymphatism लसीकागत स्वभाव या धातु.
Lymphatitis लसीका-वाहिनी का शोथ.
Lymphatolysis लसीका-तन्तुओं का नाश.
Lymphatolytic लसीका तन्तुओं को नाश करने वाला.
Lymphemia रक्त में लसीकाणुओं की उपस्थिति.
Lymphization लसीका की उत्पत्ति.
Lymphnoditis लसीका ग्रन्थि का शोथ.
Lympho-adenoma गर्भाशय का फोड़ा.
Lympho-blast लसीका ग्रन्थि का श्वेताणु.
Lymphoblasthemia रक्त में श्वेताणुओं की अधिकता.
Lymphoblastoma लसीका ग्रन्थियों का कोषार्बुद.
Lymphoblastosis रक्त में श्वेताणुओं की वृद्धि.
Lymphocytopenia रक्त में श्वेताणुओं की कमी.
Lymphocytopoiesis श्वेताणुओं की रचना.
Lymphocytotoxin श्वेताणु नाशक विष.
Lymphodermia चर्म लसीका की व्याधि.
Lymphoduct लसीका वाही नाली.
Lymphoid लसीका सदृश.
Lymphoidectomy लसीका तन्तु छेदन.
Lymphoma लसीकार्बुद; लसीका का फोड़ा.
Lymphopathy लसीका व्याधि.
Lymphopenia रक्त में श्वेत लसीकाणुओं की कमी.
Lypmphoplasmia लाल श्वेताणुओं में हेमोग्लोबिन का अभाव.
Lymphopoiesis लसीका तन्तुओं का विकास.
Lymphorrhagia लसीका स्राव.

Lymphosarcoma लसीकेन्द्रिय का फोड़ा.
Lymphostasis लसीका स्राव का बंद होना.
Lymphotomy लसीका संस्थान विज्ञान.
Lysin जीवाणु जन्य द्रव्य जो कोषाणुओं ( Cells ) का नाश करता है.
Lysis धीरे धीरे बीमारी का कम होना.
Lyssa जलसंत्रास; बावले कुत्ते के काटने से होने वाली बीमारी.
Lyssodexis बावले कुत्ते का काटना.
Lyssoid जलातंक सदश.
Lyssophobia जलसंत्रास का विकृत भय; किसी किसी आदमी को बावले कुत्ते का विकृत भय होजाता है। इस प्रकार की मानसिक बीमारी के लिये उक्त शब्द का उपयोग किया जाता है।

## M

Macrencephalia, Macrencephaly. मस्तिष्क विवर्द्धन; मस्तिष्क वृद्धि.
Macrobiosis दीर्घ जीवन; लंबी उम्र.
Macroblast बृहतर लाल रक्त घटक; लाल रंग के वे रक्त घटक जिनका आकार असाधारण रूप से बड़ा हो.
Macrocelus लम्ब ग्रीव; लम्बी गर्दन वाला
Macrocephalous असाधरण विशाल मस्तक वाला.
Macrecephaly मस्तक की असाधारण बृहताकृति.
Macrocheilia असाधारण बृहताकार ओष्ठ; जब होठ असाधारण रूप से बढ़ या फूल जाता है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.
Macrocheiria बृहत् हस्ताकृति.
Macrococcus सब से बड़ा विंद्राणु ( Coccus ).
Macrocoly बृहदन्त्र की अस्वाभाविक लम्बाई.
Macrocornea अक्षपटल की बृहताकृति.
Macrocyte सब से बड़े आकार का लाल रक्त कण.
Macrocythemia रक्त कण की अस्वाभाविक आकृति.
Macrocytosis बृहताकार लाल रक्त कण की बनावट.
Macrodactylia अंगुलियों की अस्वाभाविक वृद्धि.
Macrodont लंब दन्ती; लम्बे दांत वाला.
Macroesthesia अस्वाभाविक अनुभव शक्ति.
Macroglossia जिह्वा विवर्द्धन; जिह्वा विवृद्धि.
Macrognathia जबड़े की वृद्धि.
Macromastia, Macromazia छातियों का बहुत ज्यादा बढ़जाना; अस्वाभाविक स्तन वृद्धि.
Macromelus अस्वाभाविक बड़े अवयववाला भ्रूण.
Macronormoblast अत्यधिक बृहताकार लाल रक्त कण.
Macrophotograph परिवर्द्धित फोटोग्राफ; वह फोटोग्राफ जो रासायनिक क्रिया द्वारा अपने मूल आकार से बढ़ाया गया हो.
Macropodia बृहत्, पदाकृति.
Macroprosopia बृहत् मुखाकृति.
Macropsia वह स्थिति विशेष जिसमें पदार्थ उनके मूल रूप से अधिक बड़े दिखाई देते हैं.
Macrorpinia नासिका विवृद्धि; नाक का अस्वाभाविक विवर्द्धन.
Macrosomatia, Macrosomia शरीर की स्थूलता.
Maculae दाग; चर्म कलंक.
Madarosis आंखों की भौएं का विनाश.
Madescent कुछ भीगा हुआ; कुछ नम.
Madness पागलपन; उन्माद.
Maggot कृमि.
Maggot Pimple वयव्रण; मुहासा.
Magnet चुम्बक.
Magnetism चुम्बकत्व; चुम्बकीय आकर्षण.
Magneto-electric विद्युच्चुम्बकीय.
Magnetotherapy चुम्बक द्वारा रोग चिकित्सा.
Magnification अभिवर्द्धन.
Magnifying-glass विपुल दर्शक आईना; वह आईना जिसमें पदार्थ अपने मूलस्वरूप से कई गुणा बड़ा दिखलाई दे.

Maieusiomania सूतिका जन्य उन्माद; वह उन्माद जो प्रसूति विगड जाने के कारण होता है.
Maieusiophobia प्रसूति का विकृत भय.
Maieutics धात्री विद्या; प्रसवतत्व.
Mal पीड़ा, रोग.
Malacia विकृत क्षुधा.
Malacosarcosis पेशीतन्तुओं की कोमलता.
Malacosteon अस्थि कोमलता.
Malacotic कोमल; नरम.
Malacotomy उदर की दिवाल का छेदन.
Malady पीडा, रोग; विकृति.
Malaise अस्थिरता; वेचैनी.
Malar गाल सम्बन्धी.
Malaria मलेरिया; बुखार; ज्वर; जूड़ी बुखार.

मानवी इतिहास में मलेरिया अत्यन्त प्राचीन रोग है। पर कुछ वर्षों के पहले लोगों को यह मालूम न था कि मलेरिया का कारण क्या है और वह किस तरह फैलता है। ईसवी सन् १८८० में लेव्हेरेन (Laveran) नामक एक फ्रेन्च विज्ञानविद् ने प्रयोग कर यह दिखलाया कि मलेरिया के रोगी के खून में एक प्रकार का परोपजीवी रोगाणु (Parasite) मिलता है। इसके वाद ईसवी सन् १८९४ में स्वर्गीय सर पेट्रिक मेन्सन और स्वर्गीय सर रोनाल्ड रॉस ने यह दिखलाया कि यही रोगाणु Anopheles नामक जाति के मच्छरों के खून में पाया जाता है। इस जाति के मच्छर जव किसी मलेरिया के रोगी को काटते हैं तो उनके खून में ये रोगाणु प्रवेश कर जाते हैं और फिर वे ही मच्छर किसी तन्दुरुस्त आदमी को काट खाते हैं तो उसके खून में रोगाणु प्रविष्ट हो जाते हैं और मलेरिया उत्पन्न कर देते हैं.

मलेरिया एक बहुत बुरा रोग है। इसके रोगाणु रक्त के लाल कणों को खाते हैं। इससे रोगी के शरीर में रक्त कम हो जाता है। रक्तहीनता से हमारी रोगनाशक शक्ति घट जाती है। इसके घट जाने से शरीर अनेक रोगों का आवास स्थान वन जाता है। स्वयं मलेरिया से भी भारतवर्ष में प्रतिवर्ष लाखों मनुष्य मरते हैं.

ऐसे तो यह रोग सारे संसार में फैला हुआ है, किन्तु भूमध्य रेखा के पासवाले देशों में, जहाँ गर्मी अधिक पड़ती है और वायु में नमी होती है, यह रोग अधिकतर पाया जाता है। इस रोग के फ़ैलने के लिये कम से कम सोलह घंटे तक वायु मण्डल का तापक्रम ६० फैरनहाईट और आर्द्रता ६३% होनी चाहिये। इस कारण यह ज्वर नदियों के किनारे, डेल्टाओं के पास तथा तराई झीलों के चारों ओर तथा नीचे के स्थानों में जहाँ जल एकत्र होकर सड़ता रहता है, अधिक फैलता है। कहा जाता है कि मलेरिया अधिक ऊँचाई पर नहीं होता। इस सम्बन्ध में पंजाव में लेफ्टिनेन्ट कर्नल सी० ए० गिल० आई० एम० एस० ने खोज की और उन्हें मालूम हुआ कि ५००० से ६००० फुट तक ऊँचाई के स्थानों में मलेरिया होता है। किन्तु इससे अधिक ऊँचे स्थान, जो ७००० से ८००० फुट ऊँचे हैं; मलेरिया से प्रायः मुक्त हैं। शिमला, मरी, कसौली आदि में यह रोग प्रायः नहीं होता। इसका कारण यह हो सकता है कि वहाँ के वायु मण्डल का तापक्रम और आर्द्रता इस रोग के लिये उपयुक्त नहीं है।

मलेरिया के आक्रमण की तीन अवस्थाएं होती हैं। पहले पहल वेचैनी के साथ साथ जोर से ठंड लगने लगती है और शरीर में कंप-कंपी छूट जाती है। रोगी के सिर और पसलियों में दर्द होने लगता है और सर्दी से उसके दांत कट कटाने लगते हैं। उसे वड़ी थकावट का अनुभव होने लगता है। उसका जी घवराता है। यह प्रथम अवस्था लगभग एक घंटे तक ठहरती है। इसके वाद दूसरी अवस्था शुरू होती है। इसमें रोगी को गर्मी की अधिकता मालूम होती है। उसके शरीर का तापमान वढने लगता है। नाड़ी की गति तेज हो जाती है और श्वास प्रश्वास की रफ्तार वढ जाती है। वड़ी वेचैनी होती है और वह कुछ का कुछ प्रलाप करने लगता है। कै और अतिसार होना भी सम्भव है। यह अवस्था कई घण्टों तक ठहरती है और रोगी की वेचैनी वढती रहती है। इसके वाद तीसरी अवस्था शुरु होती है। इसमें रोगी को पसीना आने लगता है और उसका तापक्रम घटने लगता है और आखिर में उसका बुखार उतर जाता है। पर यह स्थायी रुप से नहीं उतरता। फिर दूसरे, तीसरे या चौथे दिन जैसा कि इसका रुप हो, फिर बुखार चढ जाता

है और वह रोगी को बे तरह कमजोर कर देता है। ठीक चिकित्सा से ही इसका स्थायी रूप से अन्त होता है।

मलेरिया की चिकित्सा शुरू करने के पहले रोगी को केलोमल और इसके बाद लवण की मात्रा देकर उसका पेट साफ़ कर देना चाहिये। इसके बाद कुईनीन का सेवन करना चाहिये. कुइनीन मलेरिया की प्रायः संसारमान्य औषधि है। रोगी को दिन भर में २०-३० ग्रेन कुईनीन ले लेना चाहिये। हां, बच्चों और गर्भवती स्त्रियों को कम मात्रा में लेना चाहिये। मलेरिया के आक्रमण के बाद भी मास दो मास तक प्रतिदिन दस ग्रेन कुईनीन लेने की एलोपेथिक डॉक्टर सिफारिश करते हैं जिससे मलेरिया का बीज ही शरीर से नष्ट हो जाय और निकट भविष्य में मलेरिया आक्रमण न कर सके। गत तीन सौ वर्षों की मलेरिया सम्बन्धी खोजों के बाद डॉक्टर लोग जो इसका इलाज निकाल सके वह "किईनीन" शब्द में समाविष्ट हो जाता है।

यह युग प्रगतिशील है। नित्य नये नये आविष्कार होते हैं। चिकित्सा संसार में भी अद्‌भुत क्रान्ति व परिवर्तन हो गये हैं। यद्यपि कुईनीन अपना स्थान रक्षित रखे हुए है, पर फिर भी मलेरिया की अन्य अमोघ औषधियां भी निकल गई हैं। जर्मनी ने प्लास्मोक्विन (Plasmoquine) और एटेब्रिन (Atebrin) नामक अमूल्य औषधियों का आविष्कार किया है, जो मलेरिया के लिए रामबाण हैं.

आयुर्वेद में मलेरिया के लिये ज्वरांकुश; महाज्वरांकुश, मल्लस्फुटिका आदि औषधियां दी जाती हैं। इसके अलावा कुटकी, चिरायता, करंज, पर्पट, मुस्तक, गिलोय, पनीर डोडा (पिशावरी) का क्वाथ भी लाभदायक है। आयुर्वेदाचार्य पं० आशानन्द पंचरत्न एम. बी. बी. एस. वाईस प्रिन्सिपल दयानन्द आयुर्वेदिक कॉलेज लाहौर ने अपने व्याधिविज्ञान नामक ग्रन्थ में (पृष्ठ १३८) लिखा है कि उक्त वनस्पतियों का सार निकाल कर मल्लादि के योग से विषमज्वर की चिकित्सा में शतप्रति शत सफलता प्राप्त की है।

होमियोपैथी चिकित्सा में इसके लिये इपेकाक, आर्सेनिक, एकोनाइट, ब्रायोनिया, नेट्रमम्यूर, पल्सेटिला, फेरमफॉस आदि औषधियों का लक्षणानुसार उपयोग किया जाता है। हमारे एक मित्र ने नेट्रमम्युर १००० शक्ति वाले से एक चार पांच वर्ष के जीर्णज्वर रोगी को आराम किया था। होमियोपेथिक औषधियों से मलेरिया पर अत्यन्त लाभ होता हुआ देखा गया है.

Malariatherapy मलेरिया के जीवाणु द्वारा पक्षाघात की चिकित्सा.

Malariology मलेरिया विज्ञान.

Malariosis मलेरिया जन्य अपङ्गता.

Malassimilation अपूर्ण पाचनक्रिया; सदोष पाचन क्रिया.

Malformation अंग विकृति.

Malignant सांघातिक; जब बीमारी इतनी भयंकर हो जाती है कि उससे रोगी के प्राण जाने तक का डर रहता है तब उसके लिये malignant शब्द का उपयोग किया जाता है। इसका ठीक २ हिन्दी या संस्कृत पर्यायवाची शब्द "सांघातिक" है। आयुर्वेद के ग्रन्थों में "सांघातिक" शब्द उसी अर्थ में प्रयुक्त किया गया है जिस अर्थ में पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्र के ग्रन्थों में Malignant शब्द का व्यवहार हुआ है।

Malignant growth केन्सर, विद्रधि.

Malignant fevers सांघातिक ज्वर; इसमें लाल बुखार (Scarlet fever) आदि सांघातिक ज्वरों का समावेश होता है।

Malnutrition अपूर्ण पोषण.

Maloplasty गाल की शस्त्र क्रिया.

Malposition अपस्थान; कुस्थान.

Malpractice हानिकर चिकित्सा.

Malt-Sugar यवोज.

Malta or undulant fever माल्टा ज्वर; यह ज्वर भूमध्य सागर के आस पास तथा अन्य गर्म देशों में जहां बकरी का दूध अधिकतर काम में लाया जाता है, होता है। हिन्दुस्थान में भी कभी कभी इसके बीमार देखे जाते हैं। माल्टा में वहां की सरकार ने इस रोग के निवारण के लिये वैज्ञानिक साधनों का बड़े उत्साह के साथ उपयोग किया है। यह ज्वर Microco-ccus Melitensis नामक जीवाणु के कारण होता है जो बकरी के दूध के द्वारा मनुष्य में इस रोग का सञ्चार करता है।

Maltose शर्करा विशेष.
Malum व्याधि; बीमारी.
Malum Pottie मेरुदण्ड प्रदाह.
Mamma स्तन, बोंवा, स्तनग्रन्थि.
Mammalgia स्तन पीड़ा.
Mammalia स्तनपायी; अपने बच्चों को दूध पिलाने वाले प्राणी.
Mammalogy स्तनपायी प्राणी विज्ञान; उन प्राणियों का शास्त्र जो अपने बच्चों को स्तन से दूध पिलाते हैं.
Mammary स्तन सम्बन्धी.
Mammary Abscess स्तन का फोड़ा; स्तन स्फोटक.
Mammary Gland स्तन ग्रन्थि.
Mammectomy स्तन छेदन.
Mammitis स्तन शोथ; बोंवे की सूजन.
Mammotomy स्तन की शस्त्र क्रिया.
Mandible जबड़े की निम्नास्थि.
Manducation चर्व्वन, चबाने की क्रिया.
Mania उन्माद; जिस उन्माद या पागलपन में रोगी बहुत उत्तेजित होजाय उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है।
Maniac उन्मादग्रस्त.
Manicure हस्त चिकित्सा; हस्तचिकित्सक.
Manipulation हस्त क्रिया चिकित्सा.
Manna वृक्ष रस; वृक्षक्षीर.
Manometer तरल पदार्थों का भार या दाव मापने का यंत्र
Mantle मस्तिष्कावरण.
Manual हस्तकृत, हाथों से किया हुआ.
Manus हस्त; हाथ.
Manustupration हस्तमैथुन; हथलस.
Marasmus बालक्षय; बच्चों का क्षय; बच्चों के क्षय के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.
Marcor ह्रास; कृशता.
Marrow मज्जा.
Maschaladenitis कक्षतल ग्रन्थिशोथ.
Maschale कक्ष, बगल.
Masculation पुरुषत्व लक्षण वृद्धि.
Masculine पुलिंग; पुरुष लिंग सम्बन्धी.
Massage मालिश; अंगमर्दन; यह शब्द फ्रेन्च भाषा के masser नामक शब्द से निकला है जिसका अर्थ घर्षण करना है। भारतवर्ष में हजारों वर्षों से मालिश या अंगमर्दन करने की प्रथा चली आ रही है। आयुर्वेदिक ग्रन्थों में अंगमर्दन पर बहुत कुछ लिखा गया है। ईसा के बहुत वर्ष पहले ग्रीक और रोमन चिकित्सक अङ्गमर्दन की चिकित्सा करते थे। इंग्लैण्ड में अङ्गमर्दन की चिकित्सा ईसवी सन् १८०० से शुरू हुई। सुप्रख्यात् स्वेडिस प्रो० लिंग ने बहुत कुछ वैज्ञानिक अनुसन्धान के बाद १९ वीं सदी में इसके महत्व को प्रकट किया। इसी के अनुसन्धानों पर आगे के वैज्ञानिकों ने अंगमर्दन के चिकित्सा सम्बन्धी उपयोग के विषय में बहुत कुछ खोज पड़ताल करना शुरू की। अब पाश्चात्य चिकित्सा संसार में भी अङ्गमर्दन का अत्यन्त महत्व माना जा रहा है। इस वक्त संसार भर के महान् चिकित्सक इस सम्बन्ध में एक मत हैं कि वैज्ञानिक ढङ्ग से किये गये अङ्गमर्दन का सारे शरीर पर बड़ा ही आरोग्यशाली प्रभाव पड़ता है। अब इस पद्धति का बीसों रोगों में बड़ी सफलता से प्रयोग किया जारहा है.

अङ्गमर्दन का, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, सारे शरीर पर बड़ा सुखकर प्रभाव पड़ता है। यह रक्ताभिसरण अर्थात् शरीर में खून की चाल को तेज करता है, स्नायुओं में बल पहुँचाता है। पौष्टिकता बढ़ाता है। हृदय की क्रिया को सुदृढ़ करता है। इससे खून में लाल और सफेद कणों की संख्या वृद्धि होती है। सारे स्नायु मण्डल ( nervous system ) पर मालिश या अंगमर्दन का बड़ा ही स्वास्थ्यकर प्रभाव पड़ता है। इससे रक्त वाहनियों (Blood Vessels) पेशियों और ग्रंन्थियों ( Glands ) की गतिविधि में बड़ी सजीवता आ जाती है। लसीका प्रणाली और लसीका ग्रन्थियों की क्रियाशीलता भी इससे बढ़ जाती है। फेंफड़े में भी इससे नया जीवन संचार होता है। मालिश से आंतडियों में भी नवशक्ति का आविर्भाव होता है और वे शरीर को पाचन क्रिया को तेज कर देती हैं। इतना ही नहीं, अंगमर्दन से शरीर के निकम्मे द्रव्यों को बाहर निकलने में बड़ी सहायता मिलती है; क्योंकि यह फेंफड़े, चर्म, और गुर्दे की क्रिया को भी तेज करता है। मालिश या अंगमर्दन से हड्डियाँ

भी मजबूत होती हैं। यह तो हुआ अङ्ग मर्दन के साधारण लाभों का वर्णन। अब कौन कौनसी बीमारियों में अङ्ग मर्दन के कैसे कैसे फायदे होते हैं, उस पर भी कुछ लिखना आवश्यक है।

मोच (Sprain)—मोच पर मालिश का बड़ा भारी फायदा होता है। इससे खून की चाल तेज होती है और तंतुओं (Tissues) की दुरुस्ती होती है। सोजन उतरती है। हड्डियाँ नर्म पड़ती हैं। रक्त का जमाव दूर होता है। पेशियों की कमजोरी मिटती हैं। मोच के लिये तो मालिश या अङ्ग मर्दन ही सब से अच्छा उपाय है। इसमें शरीर के उसी स्थान में अधिक मालिश करने की जरूरत है जहाँ मोच आई हो। आसपास के स्थान पर साधारण मालिश करना चाहिये।

जोड़ का उतरना—या सन्धि च्युति (Dislocation)—जब शरीर का कोई जोड़ या हड्डी किसी चोट, झटके आदि से अपना स्थान छोड़ देती है तब उसे जोड़ का उतरना या सन्धि च्युति कहते हैं। इसमें तुरन्त मालिश का सहारा लेना चाहिये। इसमें सब से अधिक फायदा मालिश या अंग मर्दन ही से होता है। पहले पहल हल्के हाथ से मालिश करना चाहिये। जैसे जैसे सूजन उतरती जाय वैसे वैसे मालिश भी अधिकाधिक जोर की होनी चाहिये।

अस्थिभंग (हड्डी टूटना)—इसमें मालिश से बहुत लाभ होता है। हड्डी को बैठाने के पहले भी मालिश उपयोगी होती है। इससे दर्द कम होजाता है और पेशियों की अकड़न Spasms कम होती है। पर अस्थिभंग में बहुत ही हल्के हाथ से मालिश होना चाहिये।

पक्षाघात (लकवा) मालिश से पक्षाघात के आराम होने में सहायता मिलती है। इससे पेशियों का क्षय रुकता है। एकाङ्गी पक्षाघात (Monoplegia) पृष्ठरज्जु का पक्षाघात, मौलिक पक्षाघात और बाल पक्षाघात (Infantile Paralysis) के लिये यह अधिक उपयोगी है।

सन्धिवात—इसमें मालिश या अंगमर्दन अत्यन्त लाभ कारक है। मालिश से खून की रफ्तार तेज हो जाती है; मूत्र का प्रवाह Overflow बढ़ जाता है। सोजन कम हो जाती है। जोड़ों के आस पास का मोटापन दूर हो जाता है।

स्थूलता (Obesity)—सारे शरीर पर जोर की मालिश करने से शरीर की स्थूलता दूर होने में बड़ी सहायता मिलती है। इससे शरीर तन्तुओं में भरी हुई चर्बी छिन्न भिन्न हो जाती है। पेशियों की स्थिति सुधरती है। साधारण शरीर का वजन कम होता है और स्वास्थ्य अच्छा हो जाता है।

सूखारोग (Rickets) इस रोग में भी मालिश से लाभ होता है। इसमें हल्के हाथ से जैतून के तेल से मालिश करना चाहिये।

पांडुरोग (Anaemia)—शरीर पर साधारण मालिश करने से पांडुरोग में भी लाभ होता है। रक्त में लाल कणों की संख्या बढ़ती है। रक्ताभिसरण और पाचनक्रिया के सुधरने से साधारण स्वास्थ्य में भी बड़ा लाभ होता है।

स्नायुशूल (Neuralgia)—रोगाक्रान्त स्थान पर हल के हाथ से मालिश करने से लाभ होता है स्नायुप्रदाह (Neurtis) पर भी इससे फायदा होता है।

कटिशूल (Sciatica)—कटिशूल में मालिश से लाभ होता है। इससे सिकुड़ी हुई पेशियां ढीली हो जाती हैं जोड़ों की गतिशक्ति बढ़ती है।

निद्रानाश (Insomnia) निद्रानाश या अनिद्रारोग में तो मालिश अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुई है।

उपरोक्त रोगों के अतिरिक्त और भी कई रोगों में मालिश या अंगमर्दन से फायदा होता है। आज कल इस चिकित्सा पद्धति ने अच्छा नाम पा लिया है. इसका एक पृथक शास्त्र हो गया है।

Massense मर्दन द्वारा चिकित्सा करनेवाली स्त्री.

Masseter चर्वन पेशी.

Masseur } मालिश करनेवाला, अंगमर्दक.
Masseuse }

Mastadenitis स्तन-ग्रन्थि प्रदाह.
Mastalgia स्तन पीड़ा.
Mastatrophia, Mastatrophy स्तन क्षीणता
Mastauxe हृदय विवृद्धि
Mastectomy स्तन छेदन.
Masthelcosis हृदय में व्रण होना.
Mastication चर्व्वन.
Mastitis स्तन प्रदाह.
Mastoidalgia स्तन प्रदेश की पीड़ा.
Mastoidectomy.
Mastopathy स्तन ग्रन्थि की व्याधि.
Mastorrhagia स्तन ग्रन्थि से रक्तस्राव.
Mastoscirrhus स्तन ग्रन्थि का काठिन्यकरण.
Mastotomy स्तन की शस्त्र क्रिया.
Masturbation, Mastupration हस्त मैथुन.
Mater Metallorum पारद.
Materia medica भैषज तत्व; चिकित्साशास्त्र की वह शाखा जिसमें औषधियों के गुणादि का वर्णन हो
Maternal मातृ सम्बन्धी.
Maternology मातृत्व विज्ञान.
Matherapy मालिश द्वारा रोग चिकित्सा
Matrix गर्भाशय.
Matrona धात्री.
Matvration पक्वता; पकना.
Maxillis स्तन ग्रन्थि शोथ.
Mazoites स्तन प्रदाह.
Meable भेदन क्षम; अनुप्रवेश्य; अन्तर्गम्य.
Measles खसरा.
Meatus पथ; बिल.
Meatus Urinarius मूत्रान्तर द्वार.
Mechanical यान्त्रिक.
Mechanotherapy यान्त्रिक साधन द्वारा की जाने वाली चिकित्सा.
Mecometer शिशुमापक यन्त्र.
Meconin अफ़ीम का वीर्य्य.
Meconium नवजात शिशु मल.
Median मध्यस्थ.
Median Line कल्पित मध्य रेखा.



Mediastineal Sestum मध्य स्थानिक पर्दा.
Mediate मध्यवर्ती; व्यवहित.
Medical चिकित्सा विषयक.
Medicament औषधि द्रव्य.
Medical Jurisprudence वैद्यक व्यवहार तत्व.
Medicinal औषधि सम्बन्धी.
Medicinal Days व्याधि की गम्भीरावस्था का समय.
Medicine औषधि; औषधिविज्ञान.
Medicinerea मस्तिष्क मज्जा; मगज़ के अन्दर का सफेद द्रव्य.
Medicochirurgical औषधिविज्ञान और शस्त्र-क्रिया सम्बन्धी.
Medicolegal वैद्यक-व्यवहार-तत्व सम्बन्धी.
Medicus चिकित्सक.
Medulla मज्जा.
Medulla Oblongata सुषुम्ना शीर्षक.
Medullar मज्जामय; कोमल
Medullary Arteries मज्जारोहिणी या धमनी.
Medullary Canal अस्थि-मज्जा नाली.
Medullary Membrane मज्जा-झिल्ली.
Megacolon वृहदान्त्र विवृद्धि.
Megalodactylous बड़ी अंगुलियों वाला.
Megalodontia अस्वाभाविक दन्तविवृद्धि.
Megaloenteron अस्वाभाविक अन्त्रवृद्धि.
Megalo-esophagus कंठनाली की अस्वाभाविक वृद्धि.
Megalogastria अस्वाभाविक उदराकृति.
Megalogastrice अस्वाभाविक जठराकृति.
Megaloglossia जिन्हा वृहदाकृति.
Megalomania अपनी योग्यता और शक्ति पर असाधारण विश्वास होना। यह भी एक तरह का उन्माद है जिसका दूसरा अंग्रेजी नाम Insane Conceit है। जिस मनुष्य को इस प्रकार का उन्माद होता है, उसकी स्थिति बड़ी विचित्र रहती है। उन्माद के हलके रूप में मनुष्य अपने आपको बड़ा भारी सुधारक समझता है। वह दुनिया को गलत रास्ते पर देखता है। वह संसार सुधार की मन ही मन तैयारी करता है और अज़ब तरह के हवाई महल बनाता है। रास्ते में आनेवाले कठिनाइयों के पहाड़ों को वह अतितुच्छ

समझता है। कभी कभी वह अपनी देश रक्षा के लिये हजारों लाखों फौज इकठ्ठा करने की मन ही मन योजना तैयार करता है। कभी वह परोपकार के लिये लाखों रुपयों का फन्ड जमा करने की स्कीम बनाता है; कभी कभी वह बड़ी भारी कुश्ती मारने का मनसुबा करता है। पास एक पैसा न होते हुए भी वह हजारों लाखों रुपया दान में निकालने की घोषणा करता है। ये थोड़े से उदाहरण हैं जो इस जाति के उन्माद ग्रस्त रोगी की मानसिक अवस्था को प्रकट करते हैं। इसी प्रकार के वह मनोराज्य करता रहता है।

Megalomelia अस्वाभाविक अंगवृद्धि.

Megalopenis अस्वाभाविक वृहत् लिंगाकृति.

Megalosplenia प्लीहाविवृद्धि.

Megaloureter मूत्राशय की विवृद्धि.

Megrim सिरदर्द; मस्तिष्क पीडा.

Mel मधु.

Melaena रक्तमय काली दस्त; आंतड़ियों में या पेट में व्रण हो जाने से रक्त मिले हुए काले रंग के जो दस्त आते हैं, उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। जब दस्त में काले रंग का खून हो तो समझना चाहिये कि यह रक्तस्राव पाकाशय के नीचले भाग से निकल रहा है। वृहदन्त्र से आनेवाला खून अपनी असली रंगत का रहता है.

Melalgia अवयवों की स्नायुवेदना.

Melanagogne कृष्ण पित्त निःसारक औषध.

Melancholia विषादपूर्ण उन्माद; यह बड़ा ही विषादपूर्ण उन्माद है। इससे ग्रस्त मनुष्य सदा दुःखी रहता है। उसका मानसिक वातावरण दुःख और निराशा के तत्वों से परिपूर्ण रहता है। वह अपने जीवन से इतना उकताया हुआ रहता है कि बार बार एकान्त में जाकर आत्मघात करने की उसकी इच्छा होती है। उसके मानसिक विषाद का प्रभाव उसके शरीर पर भी दिखलाई देता है। उसके मन की तरह उसका शरीर भी रोग जर्जरित रहता है। इस उन्माद के रोगी का मानसिक चित्र और कुछ नहीं, दुःख, व्यथा और घोर नैराश्य का चित्र है। वह अति दुःखी रहता है। संसार की अच्छी से अच्छी खबर भी उसके मुख पर हास्य रेखा प्रकट नहीं कर सकती। चिन्ताओं के समुद्र में यह डूबा हुआ रहता है। संसार की घटनाओं को वह अपने दुःख का कारण समझता है। वह अपने आपको बड़ा पापी ख्याल करता है। उदाहरणार्थ वह यह विचार करता है कि उसने घोर पाप किये हैं, जिसका ईश्वर की ओर से उसे बदला मिल रहा है। पूर्व पापों के ख्यालों से यह बड़ा ही त्रस्त रहता है। जब रोगी यह समझने लग जाय कि उसकी ये भावनाएं असत्य हैं, तब समझना चाहिये कि उसका रोग कुछ साध्य हो चला है.

यह उन्माद अक्सर मध्यम आयु में होता है। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियाँ इसकी अधिक शिकार होती हैं। इस रोगी को कड़ी देख रेख में रखना चाहिये क्योंकि उसके आत्महत्या करने का बड़ा अन्देशा रहता है.

यह रोग मानसिक है, अतएव इसके लिये सर्व श्रेष्ट चिकित्सा मानसिक उपचार ही है। जिन लोगों ने निरन्तर अभ्यास के द्वारा अपने मनोबल को बहुत बढ़ा लिया है और जिन्होंने मानसिक चिकित्सा (Psychic treatment) का वैज्ञानिक अध्ययन किया है उन्हीं के द्वारा ऐसे रोगियों की चिकित्सा होना चाहिये। वे निरन्तर की आत्म प्रेरणाओं द्वारा रोगी की मनोवृत्ति को बदलने की कोशिश करेंगे। इसके अतिरिक्त शुद्ध हवा, पूर्ण विश्वास, सुखी विचारों का वातावरण ऐसे रोगी के लिये लाभ कारक है.

होमियोपैथी में भी इस रोग की चिकित्सा का विधान है। पर सुप्रख्यात होमियोपैथिक चिकित्सक डॉक्टर जार अपने "Forty Years Practice" नामक ग्रन्थ में इस बात की स्पष्ट सूचना करते हैं कि जहां तक यह रोग नया है, वहाँतक इसके अच्छे होने की सम्भावना हो सकती है। जीर्ण रोगो के लिये होमियोपैथी चिकित्सा से भी वे सफलता की आशा नहीं करते। उनके हाथ में नवीन रोग में फॉस्फरस, इग्नेशिया, पल्सेटिला, आर्सेनिक, लेकेसिस, कॉस्टिकम, ऑरम, व्हेरेट्रमएल्बम, नक्सवॉमिका आदि औषधियों ने अच्छा काम किया। इन औषधियों का उच्च क्रम (१०००) लक्षणानुसार देना चाहिये.

Melanephidrosis काले पसीने का निकलना; कृष्ण स्वेद स्राव.

Melanidrosis काला पसीना; कृष्णस्वेद.

Melanoderma काले रंग का चमड़ा.
Melanoma विवर्णार्बुद
Melanosis कृष्ण विद्रधि.
Melanotic कृष्ण वर्ण सम्बन्धी;
Melanuria कालमेह; काले रंग के पेशाब का निकलना.
Melas कृष्ण कुष्ट
Melasma चर्म का काला धब्बा.
Melitaemia रक्त में शर्करा की अधिकता.
Melitagra खुजली.
Melitis गाल प्रदाह.
Melituria मधुमेह.
Melomania अत्यधिक सङ्गीत प्रेम.
Meloncus गले का फोड़ा.
Members अवयव.
Membrana Tympani कर्णपट आवरण.
Membrane झिल्ली.
Membrane False कृत्रिम झिल्ली.
Membraniform झिल्ली के सदृश.
Membranocartilaginous झिल्ली और केशवाहिनी सम्बन्धी.
Membranoid झिल्ली सदृश.
Membranous झिल्ली सम्बन्धी.
Membrum Virile लिंग.
Menidrosis रक्त मय स्वेद.
Meninges मस्तिष्क और सुषुम्ना के आवरण; ये मस्तिष्क और सुषुम्ना के आवरण हैं, जिनका काम मस्तिष्क के कोमल स्नायुओं की चोट आघातादि से रक्षा करना और मस्तिष्क से खून को ले जाना है.
Meningioma मस्तिष्कावरण का फोड़ा.
Meningitic मस्तिष्कावरण सम्बन्धी.
Meningitis मस्तिष्कावरण प्रदाह; मगज़ की झिल्लियों का प्रदाह। जब मस्तिष्क के ऊपर के आवरण में सूजन आ जाती है, तब उसके लिये उक्त शब्द व्यवहृत किया जाता है। यह व्याधि या तो शरीर की किसी विकृति (क्षयादि) के कारण होती है या कान या नाक की किसी बीमारी के कारण। यह बड़ा भयङ्कर रोग है। कान या नाक की विकृति से होने वाले रोग के आराम होने की फिर भी सम्भावना रहती है, पर क्षयादि रोगों के कारण होने वाला मस्तिष्कावरण प्रदाह तो असाध्य है, । उसका आराम होना कभी न सुना गया।

क्षय जन्य मस्तिष्कावरण प्रदाह उसी हालत में होता है, जब कि शरीर का कोई हिस्सा क्षयरोग से आक्रान्त हो। यह अकसर बच्चों को होता है। इससे स्वास्थ्य में बड़ा पतन हो जाता है। बच्चा बड़ा चिड़चिड़ा हो जाता है। वह बड़ा दुःखी और निराश सा रहता है। जीवन शक्ति की उसमें बहुत कमी मालूम होने लगती है। दस्त कब्ज़ रहता है। उसके सिर में इतना भारी दर्द होता है कि वह सहन नहीं कर सकता। वह बड़ा बेचैन हो जाता है। उसे 'फिट' भी आने लगते हैं। इस परिस्थिति में वह यह नहीं चाहता कि डॉक्टर उसकी परीक्षा करें या कोई उससे सवाल करे। वह किसी भी प्रकार की छेड़ छाड़ से नफरत करता है। वह अकसर तकिये पर आधा मस्तक रख कर पड़ा रहता है। संसार के दृश्यों से उसे नफरत हो जाती है। उसका तापमान मृत्यु तक क्रमशः बढ़ता जाता है। सिर की असह्य वेदना से वह जिस करुणापूर्ण स्वर में चिल्लाता है, उसे देखकर मनुष्य तो क्या पत्थरहृदय भी पसीज जाय। बड़ा हृदय द्रावक और करुणापूर्ण दृश्य उपस्थित हो जाता है। कभी कभी वह दर्द से अचेत हो जाता है।

इस रोग का कार्य्यकाल कुछ सप्ताह है, पर कभी कभी एक सप्ताह ही में उसका अन्त हो जाता है। यह कहना असम्भव है कि रोगी कितने दिन तक जीयेगा.

क्षयरोग जन्य मस्तिष्कावरण प्रदाह की अभी तक कोई रामबाण चिकित्सा नहीं निकली है। हां; सिर के आसपास बर्फ की थैलियां रखने या ठंडे स्पोन्जिंग ( Sponging ) से अस्थायी आराम मिल सकता है। Cerebro-spinal Fever के सम्बन्ध में हम परिशिष्ट में लिखने का प्रयत्न करेंगे.
Meningitophobia मस्तिष्कावरण प्रदाह का विकृत भय.
Meningocerebritis मस्तिष्क और मस्तिष्कावरण प्रदाह.

Meningococcus मस्तिष्कावरण प्रदाह को उत्पन्न करने वाले कीटाणु.
Meningoencephalitis मस्तिष्क और मस्तिष्कावरण प्रदाह.
Menopause जीवन परिवर्तन; रजोनिवृत्ति काल स्त्रियों में पैंतालीस और पच्चास वर्ष की उम्र के बीच में जो परिवर्तन होता है उसके लिये उक्त शब्द का व्यवहार होता है.
Menopausis रजोनिवृत्ति.
Menorrhagia अत्यधिक रक्तस्राव; जब स्त्री के ऋतु स्राव के समय अत्यधिक रक्तस्राव हो तो उसके लिये उक्त शब्द व्यवहृत होता है.
Menostasis रजोनिवृत्ति.
Mens मन.
Menses आर्तव; ऋतु; मासिक धर्म.
Menstrual Flux रजोस्राव.
Menstruation ऋतु स्राव की क्रिया.
Mensuration मापन.
Mentagra विसर्पिका (यह अकसर दाढ़ी पर होती है.)
Mental मानसिक.
Menti ठुड्डी की स्नायु.
Mephitic दुर्गन्ध.
Meralgia उरू स्नायु शूल.
Mercury पारद; पारा.
Mericus स्थानिक.
Merocele अन्त्र वृद्धि.
Mesa जननेन्द्रिय.
Mesenteric मध्यान्त्र सम्बन्धी.
Mesenteric Glands मध्यान्त्र रस ग्रन्थि.
Mesenteritis मध्यान्त्र प्रदाह.
Mesentery मध्यान्त्र.
Mesial Line मध्य रेखा.
Mesmerism मेस्मेरिज़्म.
Meso मध्यदर्शक पूर्व पद.
Mesocolon स्थूलान्त्र
Mesodmitis वक्षस्थल मध्यांतर प्रदाह.
Mesogastrium नाभि प्रदेश.
Mesoglossi जिव्हा मध्यभाग संलग्न पेशी.
Mesomphalum नाभि मध्य स्थान.
Mesophloeum मध्य वल्क.
Mesua Ferrea नागेश्वर.
Metal धातु.
Metallic धातव; धातु सम्बन्धी.
Metalloid धातु कल्प.
Metallurgist धातुविद्; धातु शास्त्रवेत्ता.
Metamorphosis रूपांतर.
Metaphysics अध्यात्म विज्ञान.
Metaptosia एक रोग की दूसरे रोग में परिणति.
Metastasis बीमारी का एक अंग से दूसरे अंग में फैलना। जब केन्सरादि व्याधि शरीर के एक अंग से दूसरे अंग में फैलती है, उसके लिये उक्त शब्द व्यवहृत किया जाता है.
Meteorology वायु विद्या.
Metra जरायु.
Metralgia जरायु शूल या वेदना.
Metranemia जरायु रक्त हीनता.
Metrectopia जरायु भ्रंश.
Metritis गर्भाशय की दिवाल का शोथ; गर्भाशय की दिवाल के शोथ को Metritis कहते हैं। यह कई कारणों से होती है। बार बार प्रसूति का होना; बड़ी उम्र में जाकर बच्चा होना; गर्भाशय का सोजाक या अन्य प्रदाह के कारण भी यह रोग हो जाता है। इस बीमारी से स्त्रियों को मासिक धर्म के समय अत्यधिक ऋतुस्राव होता है और कई वक्त यह स्राव एक अर्से तक रहता है। इससे स्त्री को बड़ी थकावट का अनुभव होता है। उसे पांडु रोग भी हो जाता है। इस बीमारी में रोगिणी को पूरा आराम करना चाहिये और कुशल चिकित्सक से चिकित्सा करवाना चाहिये
Metrocarcinoma गर्भाशय का फोड़ा; जरायु विद्रधि.
Metrocele योनि अर्बुद.
Metrodynia जरायु शूल.
Metromania स्त्रियों का कामोन्माद.
Metropathia जरायु रोग.
Metroperitonitis जरायु परिवेष्टन प्रदाह.
Metrophlebitis गर्भाशय की नसों का प्रदाह.

Metroptosis जरायु भ्रंश.
Metrorrexis गर्भाशय का भङ्ग.
Metrorrhagia गर्भाशय से अनियमित रक्तस्राव के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है ।
Metroscope जरायु परीक्षा यंत्र.
Metrostaxis जरायु से रक्त बहना.
Metrotomy गर्भस्थ बालक को निकालने के लिए जरायु पर की गई शस्त्र क्रिया.
Mica अभ्रक.
Michelia Champaca चंपा.
Micrology जन्तु विद्या.
Microbe रोग जनक जीवाणु.
Microbicide जीवाणु नाशक.
Microcornea कोर्निया की सूक्ष्मता.
Microcosm अणु जगत; सूक्ष्म जगत.
Microglossia जिव्हा की अस्वाभाविक लघुता.
Micrognathea जबड़ों की अस्वाभाविक सूक्ष्मता.
Micro-graphy सूक्ष्म पदार्थों का वर्णन.
Microphthalmic चक्षु कृशता.
Micrometer सूक्ष्म वस्तु मापक.
Micro-organism अति सूक्ष्म जीवाणु.
Micropus छोटे पैर वाला आदमी.
Micros-cope सूक्ष्म दर्शक यन्त्र; अणुवीक्षण यन्त्र; वह यन्त्र जिसमें सूक्ष्म पदार्थ अपने वास्तविक आकार से हजारों लाखों गुणे बड़े दिखलाई देते हैं। सूक्ष्मातिसूक्ष्म जन्तु, रोगाणु, रक्त घटक (blood cells) तथा इसी प्रकार के अति सूक्ष्म पदार्थों को देखने के लिये इसका उपयोग होता है. यह यन्त्र जितनी ही अधिक शक्ति का होगा उसमें पदार्थ उतना ही बड़ा दिखलाई देगा । आधुनिक चिकित्सा विज्ञान को इस यन्त्र ने बड़ी सहायता पहुँचाई है । अभी तक जितने रोगाणुओं का पता लगा है, उसका श्रेय इसी यन्त्र को है। वैज्ञानिकों का विश्वास है कि अब भी ऐसे अनन्त जीवाणु मौजूद हैं जो नहीं देखे गये हैं। जैसे जैसे सूक्ष्म दर्शक यन्त्रों की शक्ति बढ़ती जायगी वैसे-वैसे जीवाणु सम्बन्धी ज्ञान की वृद्धि होती जायगी.
Microscopy अणुवीक्षण यन्त्र विद्या.
Microsomia बौनापन.
Microtia अस्वाभाविक कर्ण लघुता.
Micturition मूत्रमार्ग.
Middle Dilutions मध्यक्रम.
Midriff श्वासपटल.
Midwife धात्री.
Midwifery धात्री विद्या; प्रसव.
Migostocia कष्ट प्रसूति.
Migraine मस्तिष्कशूल
Miliaria ज्वरविशेष.
Miliary Tuberculosis एक प्रकार का क्षयरोग विशेष; यह उक्त रोग का उग्र रूप है। यह शरीर के अंग या अंगों में बड़ी तेजी से फैलता है । इसमें रोग्राकान्त स्थानों में छोटे-छोटे कठिन दाने दिखलाई पड़ते हैं, जो मक्कई के दानों के आकार के होते हैं.
Milk दुग्ध.
Milk Abscess प्रसूति के समय का स्तन व्रण.
Milk Crust दुग्ध पामा.
Milk Fever दुग्ध ज्वर; प्रसूति के दो तीन दिन बाद आने वाले ज्वर का नाम दुग्ध ज्वर है । आधुनिक खोजों से मालूम हुआ है कि गर्भाशय की संक्रामकता ( Infection ) के कारण यह ज्वर हो जाता है । प्रसूति के समय जंतुघ्न पद्धतियों को काम में लाने से यह प्रायः नहीं होता.
Milk Sugar of दुग्ध शर्करा.
Milk Teeth दूध के दाँत.
Milt प्लीहा.
Mimosa Pudica लज्जावती.
Mind मन.
Mineral खनिज.
Mineral Water खनिज जल.
Mineralogy खनिज विद्या.
Minim ड्राम का $\frac{1}{6}$ हिस्सा.
Mirror दर्पण.
Mis-anthrope मनुष्य द्वेषी.
Misanthropy मानव द्वेषी.
Mis-carriage गर्भपात; गर्भस्राव; गर्भ स्थिर रहने के २७ सप्ताह पहले अगर गर्भपात हो जाय तो उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Mistura मिश्रण.
Mite अत्यन्त सूक्ष्म कीट.
Mobility गतिशीलता.
Mogilalia तुतलापन.
Mogiphonia स्वर भंग
Moisture नमी, सील, तरी.
Molar Glands गाल की ग्रन्थि विशेष.
Molars चर्व्वन दन्त.
Mole तिल.
Molecular आणविक.
Molecule अणु.
Moleities कोमलता.
Momentum गति परिमाण; गति वेग.
Monad आदिम अंकुर; आदिम कोष.
Moniliform मालाकार.
Monocarpus एक गर्भ कोषी.
Monochlamydex एकाच्छादन युक्त.
Monochromatic एक रंग वाला.
Monoculus एक आंख की पट्टी.
Monoecian, monoecious द्विलिंग युक्त.
Monomania उन्माद विशेष जिसमें रोगी की रुचि किसी भ्रम या मिथ्या विश्वास पर केन्द्रीभूत हो जाती है.
Monoparesis शारीरिक अवयव विशेष, अपंगता.
Monophobia एकान्तवास भय.
Monoplegia एकांग; अपंगता.
Monosymptomatic एक लक्षणयुक्त.
Monotreme एक गुह्य.
Mons Veneris कामाद्रि.
Monthly Courses मासिक ऋतु स्राव.
Moon-blindness रतौंध; चन्द्र अन्धता.
Morbid विकारी, विकृति; व्याधि ग्रस्त.
Morbidity रुग्णावस्था; विकार; अस्वास्थ्य विकृति.
Morbific रोगोत्पादक; रोगजनक.
Morbilli वसन्तिका; छोटी माता.
Morbus रोग; पीड़ा.
Morbus Caeruleus नील पीड़ा.
Morbus Coxarius कटि व्याधि.
Mordant शवागार.
Morgue शव परीक्षा स्थान,
Moria-Dementia बुद्धि भ्रम; मनोभ्रम.
Moribund आसन्नमरण; मरणोन्मुख.
Morning Sickness गर्भावस्था के पूर्वकाल में होने वाली मचली या वमन प्रवृत्ति। यह प्रातःकाल होती है.
Moron कम अक्ल का आदमी; जिस आदमी में कम बुद्धि होती है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। अमेरिका में सबसे ऊँचे दर्जे के बुद्धिहीन आदमी के लिये इस शब्द का उपयोग होता है । आजकल इस देश में भी बहुतायत से यह शब्द उपयोग में आने लगा है.
Morphia मॉर्फिया; यह शब्द मार्फिन और उससे बनी हुई औषधियों के लिये काम में आता है। यह अफीम का उपक्षार ( Alkaloid ) है और इसके परिणाम अफीम जैसे ही होते हैं.

यह औषधि मानव जाति के लिये बड़ी भारी शुभ देन ( blessings ) है । वेदना शामक (Pain killer) औषधियों में इसका सर्वोच्च स्थान है। इससे अच्छा से अच्छा फल प्राप्त करने के लिये इसे हायड्रोइन्जेक्शन द्वारा देना चाहिये । यह तुरन्त दर्द को मिटा देती है और नींद ले आती है। यह आंतड़ियों की स्नायुओं पर काम करती है। कब्ज पैदा करती है और श्वास संस्थान की पीड़ा को प्रशमित करती है। रक्तस्राव को रोकने में भी इसका उपयोग किया जाता है। उग्र अतिसार पर कब्जा करने में भी इससे बड़ी सहायता मिलती है। इससे बनी हुई उप औषधियां, जैसे हिरोइन ( Heroin ) और क्लोरोडिन ( Cholorodyne ) भी कुछ रोगों में काम आती हैं.

यद्यपि मॉर्फिया अत्यन्त उपयोगी औषधि है, पर दुःख इस बात का है कि इसका बड़ा दुरुपयोग किया जाता है। लोग इसका व्यसन लगा लेते हैं जो बड़ा हानिकारक है.
Morphia, Morphin निद्राकारक सत्वांश.
Morphinism मॉर्फिया का व्यसन.
Morphology आकार विज्ञान.

Morpholysis आकार नाश.
Mortality मृत्यु संख्या.
Mortar खरल; उखली.
Mortification जीवन शक्ति नाश; चैतन्य नाश.
Morton's Disease पादस्नायुशूल; वह व्याधि जिसमें पाद तल से अंगूठे तक बड़ा ही उग्र स्नायुशूल होता है.
Moss काई; सिवार.
Mother Spots तिल; जन्म चिन्ह.
Mother Tinctures मूलारिष्ट.
Motor गति जनक.
Motion गति.
Mouth मुख.
Mouth-wash मुख-शुद्धिकर औषधि; जब मुख में खराब बास आने लगे तब उसे कुछ औषधियों के द्वारा शुद्ध किया जाता है। ऐसी औषधियों में साधारण नंमक, बायकार्बोनेट ऑफ सोडा, बोरेसिक एसिड, गायकोथायमोलीन, पोटेशियम क्लोरेट आदि की प्रधानता से गणना की जाती है.
Mucilage लसदार वस्तु; गोंद का पानी.
Mucin श्लेष्मक धातु; श्लेष्मोपादान.
Muco-enteritis अंत्रश्लेष्मक झिल्ली प्रदाह.
Muco-purulent श्लेष्मा और पीव का मिश्रण; अकसर खराब जुकाम की आखिरी अवस्था में नाक से जो पीले रंग का श्लेष्मा निकलता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इसमें श्लेष्मा के साथ पीव का भी अंश रहता है.
Mucous श्लेष्मिक.
Mucous Cyst श्लेष्मिक थैली.
Mucous Membrane श्लेष्मिक झिल्ली.
Mucus श्लेष्मा; आंव; कफ, बलगम.
Mud Bath मिट्टी का स्नान.
मर्तिका स्नान; आज कल मिट्टी के स्नान द्वारा कुछ रोग आराम किये जाते हैं। सन्धि वात आदि रोगों में यह लाभकारक माना जाता है। भिन्न २ प्रकार की मिट्टी में भिन्न २ प्रकार के गुण हैं। न्युझिलैण्ड के ज्वालामुखी पर्वत के आस पास की गर्म मिट्टी तो इतनी रोगशामक मानी जाती है कि उसका पाउडर बनाकर इंगलैण्ड भेजा जाता है, जहां रोगियों को इससे स्नान करवाया जाता है।
Mulberry Calculus शहतूत के आकार की मूत्रज अश्मरी.
Muliebrity स्त्री वय प्रगति.
Multipara बहुसंतान जननी; जिस स्त्री को एक से अधिक संतान हो, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है।
Multiple Neuritis बहुस्नायुशूल; जब एक ही समय में एक से अधिक स्नायुओं को सोजन आजाती है; तब उसके लिये उक्त शब्द का व्यवहार किया जाता है। यह अत्यन्त पीड़ादायक व्याधि है। यह या तो खून में मिश्रित किसी विष का परिणाम है या मधुमेह जैसे जीर्ण रोगों का। जिन्हें मुद्दत से शराब पीने की आदत है उन्हें भी यह रोग होजाता है। जो लोग शीशे और संखिया पर काम करते हैं, वे भी इसके शिकार होजाते हैं।
Mumps कर्णमूल; कनफेर, यह बहुत ही व्यापक और संक्रामक रोग है। यह अकसर बच्चोंको होता है। बड़े आदमियोंको यह होजाय तो उन्हें अत्यन्त कष्टदेता है। इसमें कान के नीचे की गल ग्रन्थियों पर सोजन आजाती है। पहले यह सोजन एक बाजू पर होती है पर थोड़े ही समय में इसका विष दूसरी बाजू को भी पहुँच जाता है और वहां भी सोजन होजाती है। इस रोग में १०० या इससे ऊपर तापमान रहता है। रोगाक्रान्त स्थान पर बड़ा भयंकर दर्द होता है। कभी २ तो रोगी की स्थिति इतनी खराब होजाती है कि वह सन्निपात के रोगी की तरह लक्षण प्रकट करता है। इस व्याधि में रोगी को पूर्ण रूप से आराम देना चाहिये। उसे विस्तरे पर लिटाये रखना चाहिये। पतला भोजन देना चाहिये। सूजी हुई गिल्टियों को गर्म और कभी कभी ठण्डा सेंक देना चाहिये पोटेशियम परमेंगनेट आदि विसंक्रामक औषधियों से कुले करना चाहिये। इसकी चिकित्सा किसी कुशल चिकित्सक से करवाना चाहिये।
Muscae Volitantes प्लवमान त्रसरेणु; रेणु विशेष जो बीमार को आंखों के सामने उड़ते हुए दिखाई देते हैं।

Muscle पेशी.
Muscular मांस के पेशी.
Muscular, Fibres पेशी तन्तु; मांस सूत्र.
Muscular System पेशी मण्डल.
Mushrooms कुकरमुत्ता; भूछत्र छत्री.
Musk, Moschus कस्तूरी.
Mutism गूँगापन.
Muttering गुनगुनाना.
Myalgia पेशी शूल; पेशी वेदना; पेशियों का सन्धिवात.
Myasthenia पेशी की व्याधि; यह एक प्रकार की पेशियों की व्याधि है। इसके कारणों का न तो अभी तक पता ही लगा और न अभी तक इसकी कोई खास चिकित्सा ही निकली। यह बीमारी अकसर युवा स्त्री पुरुषों को होती है। इसमें पेशियां धीरे २ कमजोर होती जाती हैं। सिर, आंखें, मुँह, और छाती की पेशियाँ अकसर इस रोग से आक्रान्त होती हैं। श्वास लेने में कष्ट होने लगता है। रोगी को बेहद थकावट मालूम होने लगती है। उसे आंखें खोलने और मुंह बंद करने में असह्य पीड़ा का अनुभव होता है। उसके लिये भोजन करना असम्भव हो जाता है। उसकी कमजोरी बढ़ती ही जाती है। इसकी अभी तक कोई चिकित्सा नहीं निकली। हां; कुछ रोगियों पर Parathyroid Gland का प्रयोग किया गया है।
Myccloid छत्र के समान.
Myeetoma वल्मीक रोग (इसमें पैर और हाथ पर सोजन आकर छिद्र पड़ जाते हैं)
Mycology फंगी विज्ञान.
Mycosis फंगस द्वारा शरीर का आक्रान्त होना.
Mydriasis आंखों में धाइला का विकास.
Mydriatic आंख की पुतली का बहुत अधिक बढ़ जाना; जिस विकृति में आंख की पुतली बहुत अधिक बढ जाने उसके लिये उक्त शब्द व्यवहृत होता है (२) एट्रोपीन आदि जिन औषधियों से आंख की पुतली विस्तृत की जाती है, उनके लिये भी यह शब्द काम में लाया जाता है.
Myelitis सुषुम्ना (Spinal Coard) का प्रदाह। यह अगर किसी व्याधि के कारण हुआ हो तो इसे असाध्य समझना चाहिये। वैसी स्थिति में इससे पक्षाघात होजाता है। अगर यह सूजन सुषुम्ना पर दबाव पड़ने के कारण हुई हो तो उसके आराम होजाने की आशा है।
Myelalgia सुषुम्ना की पीड़ा.
Myeloma हड्डी का फोड़ा; यह फोड़ा हड्डी में होता है. अकसर यह जवान आदमियों को होता है.
Myelopathy रीढ़ रोग.
Myelasthenia स्नायविक दौर्बल्य.
Myelitis सुषुम्ना प्रदाह.
Myeloid मज्जा सदृश.
Myitis पेशी प्रदाह.
Myocarditis Carditis हृत्पिंड शोथ.
Myo-cardium हृदय की पेशी को *Myo-cardium* और उक्त पेशी के प्रदाह को Myo-carditis कहते हैं. जब यह पेशी रोगाक्रान्त होती है तब हृदय की स्पन्दन क्रिया सुस्त पड़ जाती है.
Myography पेशी संकोचन परिणाम लेखक यन्त्र.
Myolemma पेशीआवरण.
Myology पेशी विज्ञान; यह शरीर संस्थान विज्ञान (Anatomy) की एक शाखा है.
Myon पेशी.
Myopia ह्रस्व दृष्टि विकार.
Myosis कनीनिका संकोच.
Myositis पेशी की सूजन के लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है। यह विकृति टॉयफाइड फिवर, इन्फ्लुएन्ज़ा और विसर्प आदि के पीछे होती है।
Myotomy पेशीछेदन
Myxedema शोथ रोग
Myxter नाक, नासिका

# N

NaBr सोडियम ब्रोमाईड.
NaCl सोडियम क्लोराइड.
NaClo सोडियम हायप क्लोराईट.
Na2Co3 सोडियम कार्बोनेट.
Naevus तिल.
Naevus Meternus तिल.
NaHCo3 सोडियम बाय कार्बोनेट.
NaH2po4 एसिड सोडियम फॉस्फेट.
NaHpo सोडियम फॉस्फेट.
Nails नख; नाखून.
Naja सर्प विष.
Naked Eye खाली आँख.
Nanism बौनापन; लघु आकृति.
Nanoce Phalous लघु मस्तिष्क वाला; बहुत छोटे सिर वाला.
Nanocormia शरीर का बौनापन.
Nanomelus अविकसित अंगवाला भ्रूण.
Nanukayami साप्ताहिक ज्वर; वह ज्वर जो सात दिन के अन्तर से आवे
Nanus बौना.
Nape of the Neck ग्रीव पृष्ठ; गर्दन के पीछे का हिस्सा.
Naphthol नेफथॉल; यह तालकोर (Coal tar) से बनाया जाता है । अतिसार और टॉइफाईड में यह विसंक्रामक की तरह काम आता है । खुजली, पामा तथा अन्य चर्मरोगों में इसका मलम लाभ पहुँचाता है। यह बडा जंतुघ्न है.
Naprapathy वह चिकित्सा पद्धति जिसका यह मत है कि सब प्रकार की व्याधियाँ संयोजक तन्तुओं की अव्यवस्था से होती है.
Narcolepsy नींद के झोंके.
Narcomania नशीली चीजों की विकृत इच्छा.
Narcosis नशा.
Narisanterior नासारन्ध्र; नथना; नाक के छेद.
Narcotic निद्राजनक या मूर्च्छाकारी.
Narcotics निद्राजनक या मूर्च्छाकारी औषध आदि इस जाति की औषधियों में शराब; क्लोरोफार्म आदि का समावेश होता है.

Narcotico-Irritant
Narcotico-Acid. Acro } मादकोत्तेजक.

Narcotism विह्वलता; अचैतन्य.
Nardostachys Jatamansi जटामांसी.
Naris नासा रन्ध्र; नाक के छेद.
Nasal अनुनासिक; नासिका सम्बंधी.
Nasal Cartilage नासिकोपास्थि.
Nascent नवजात.
Nasiform नासिका सदृश.
Nasiossa नाक की हड्डी.
Nasitis नासारन्ध्र प्रदाह; नासिका प्रदाह; नाक की सूजन.
Nasology नासिका विषयक अध्ययन.
Nasopalatine नासिका और तालु सम्बन्धी.
Nasopharyn Geal नासिका और कंठनाली सम्बंधी.
Nasoseptitis नासिका भेदक शोथ; नासिका की उस दिवाल का शोथ जो नासिका के नथनों के बीच में है.
Nasus नासिका; नाक.
Natality जन्म-संख्या.
Natant प्लवमान, तैरते हुए.
Natation तैरना.
Natural स्वाभाविक; नैसर्गिक.
Naupathia समुद्रीय व्याधि; सामुद्रिक पीडा.
Nausea वमनप्रवृत्ति; जी मिचलाना; जब किसी कारण से मनुष्य का जी मचलाने लगता है और उसका कै होने सरीखा जी हो जाता है, वैसी स्थिति के लिये अंग्रेजी में Nausea शब्द व्यवहृत होता है. किसी घृणाजनक वस्तु को देखने और सूंघने से भी ऐसा होता है । कुछ रोग भी ऐसे हैं जिनमें जी मचलाने लगता है । स्नायविक गड़बड़ के कारण होनेवाले सिर दर्द में भी जी मचलाता है । अपचन से भी जी मचला कर-के होने सरीखी तबियत होती है । आंखों पर आवश्यकता से अधिक जोर पड़ने से भी कभी कभी यह स्थिति होती है । सामुद्रिक बीमारी से तो यह अकसर

हो जाता है। स्त्रियों के गर्भ के समय भी जी मिचलाना, कै होना आदि लक्षण प्रकट होते हैं.
Nauseant वमनकारक; वमनोत्पादक.
Nauseous वमनोत्पादक.
Navel नाभि, सुंडी, ढूंडी.
Navel String नाभि नाल; नारा.
Naviculareos नौकाकृति अस्थि.
Nealogy प्राणियों के बाल्यावस्था का विज्ञान.
Neapolitan Fever भूमध्य सागर के आस पास के देशों में होने वाला ज्वर.
*Near-Sight* अदूर दृष्टि.
Nearthrosis कृत्रिम सन्धि; बनावटी जोड़.
Nebula अर्द्ध स्वच्छता; निहारिका.
Nebulous धुन्धला; मेघवत्.
Neck गर्दन; ग्रीवा.
Necremia खून की जीवन शक्ति का क्षय.
Necrobiosis शरीरावयव विशेष का क्रमशः क्षय.
Necrocytosis कोषाणुओं की मृत्यु या क्षय.
Necrology मृत्यु गणना; मृत्यु तालिका.
Necromania मृत्यु का विकृत आनन्द
Necrometer मृत शरीरावयव दर्शकयन्त्र.
Necroparasite शवजीवी जन्तुः वे जीवाणु जो मृत शरीर पर जीवित रहते हैं.
Necrophilism मृत व्यक्ति के साथ संगम करने की इच्छा.
Necrophilous मृत शरीर तन्तुओं पर जीवित रहने वाला.
Necrophobia मृत्यु भय; मरने का डर.
Necropneumonia फेंफड़े की सड़न.
Necropsy; *Necroscopy* शव परीक्षा.
Necrosis इसका मूल अर्थ है शरीर के किसी अंग विशेष का निर्जीव हो जाना, पर आज कल यह शब्द प्रायः अस्थि-निर्जीवता या अस्थि-क्षय के लिये व्यवहृत होता है। किसी अस्थि या हड्डी में रक्त के आवागमन के रुक जाने से यह स्थिति उत्पन्न होती है। धीरे धीरे हड्डी सड़ जाती है और वह दूसरी खराबियां पैदा करती हैं। ऐसी हड्डी को शस्त्र क्रिया द्वारा निकलवा लेना चाहिये.
Necrotic अस्थि क्षय सम्बन्धी.
Necrotomy मृत शरीर का व्यवच्छेदन.
Necusia विषाक्त आघात.
Nedyia आंतड़ियाँ; अन्त्र-समूह.
Negative ऋणात्मक.
Negative Electricity ऋण विद्युत्.
Nelaton's Catheter रबड़ की कोमल नली.
Nel Avan निद्रा रोग.
Nelumbuim Speciosum पद्म.
Nematoid सूत्रवत्; धागे के समान.
*Neocyte अपरिपक्व श्वेतकण.*
Neogenesis नव-घटना; नई बनावट.
Neohymen कृत्रिम झिल्ली.
Neologism नव शब्द; बेमतलब का शब्द.
Neomembrane. कृत्रिम झिल्ली.
Neopathy नवीन व्याधि; नवीन उपद्रव.
Neoplastic नवोत्पन्न पदार्थ.
Neophobia नवीन पदार्थों का विकृत भय.
Neophrenia मानसिक विकृति, जो यौवनावस्था में होती है.
Nephradenoma गुर्दे का फोड़ा, वृक्कार्बुद.
Nephralgia गुर्दे का दर्द; वृक्क पीड़ा.
Nephrapostasis गुर्दे का फोड़ा, वृक्कार्बुद.
Nephratony गुर्दे की क्षीणता; वृक्क-क्षय.
Nephrauxe गुर्दे का बढ़ जाना; वृक्क-विवृद्धि.
Nephrectomy गुर्दे का निकालना.
Nephrelcosis गुर्दे में घाव या नासूर होना.
Nephremphraxis गुर्दे की रक्तवाहनियों का अवरोध.
Nephric गुर्दा सम्बन्धी, वृक्क सम्बन्धी.
Nephritic वृक्क प्रदाह सम्बन्धी; गुर्दे की सूजन के मुवाफ़िक.
Nephritica वृक्क-प्रदाह की औषधि.
Nephritis वृक्कशोथ; गुर्दे की सूजन; जब गुर्दे में सूजन आ जाती है और उसमें क्षयकारक परिवर्तन होते हैं, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है. इसके कई प्रकार हैं, पर खास तौर से दो ही की गणना की जाती है - (१) नवीन उग्र वृक्कशोथ और (२) जीर्ण वृक्कशोथ। उग्र वृक्कशोथ सर्दी या गर्मी लग जाने से हो

जाता है। इसके अतिरिक्त लाल बुखार ( scarlet fever ) विसर्प और रोहिणी ( Niptheria ) आदि रोगों के उपद्रव स्वरूप में भी यह हो जाता है। टर्पेन्टाईन आदि कुछ विषों के कारण भी वृक्क में शोथ आ जाता है. व्याधि का उग्ररूप अकसर बच्चों ही को ग्रस्त करता है।

इस बीमारी के प्रारम्भ में लाल रंग का पेशाव आने लगता है और आंखों के आसपास कुछ सूजन मालूम होती है। इसके बाद जलोदर, शरीर या उसके कुछ अंगों का शोथ (जैसे मुख, आँख आदि) लक्षण प्रकट होते हैं, कै होती है, जी मिचलाता है, भूख वन्द हो जाती है तथा पाचन क्रिया में गड़-वड़ हो जाती है। तापमान १०० या १०१ तक हो जाता है। चर्म शुष्क हो जाता है। वारवार सिर दर्द के दौरे होते हैं। पीठ में भी दर्द होता है। अतिसार भी आ दवाता है। मूत्र में तो व्याधि के प्रारम्भ ही से परिवर्तन हो जाता है। मूत्र की तादाद वहुत कम हो जाती है और पीछे जाकर उसका रंग रक्त की उप-स्थिति के कारण काला पड़ जाता है। मूत्र की परीक्षा करने से उसमें एलव्युमिन मिलता है। इतना ही नहीं उसमें रक्तकण भी वहुतायत से मिलते हैं। यह रोग भयङ्कर है। अगर सोजन ज्यादा हो जाय तो पेशाव के वन्द हो जाने तक की सम्भावना रहती है।

*ज्योंही किसी मनुष्य में इस बीमारी के लक्षण* दिखलाई दें कि उसे विस्तरे पर आराम से लेटने के लिये सूचना कर देना चाहिये। उसे गर्म रखने का प्रयत्न करना चाहिये। ओढ़ने के लिये ब्लेंकेट का उप-योग करना चाहिये। शरीर पर फलानेल का कपड़ा पहनना चाहिये। रोगी के शयन गृह को साधारण-तया गर्म रखना चाहिये। योग्य चिकित्सक को तुरन्त बुलाना हितकर है, क्योंकि यह रोग जीर्ण हो *जाने से वड़ा दुःसाध्य हो जाता है*। अगर बदन पर ज्यादा शोथ हो तो गर्म सेक द्वारा रोगी के शरीर से पसीना निकालने का यत्न करना चाहिये। आंतड़ियों को साफ रखना चाहिये; जिससे शरीर के विकृत द्रव्य को वाहर निकलने में सहायता मिले और गुर्दे की क्रिया सरल हो जाय। इसमें दूध और अधिक तरल पदार्थों का सेवन करना लाभकारक नहीं है। रोगी जिस तादाद में पेशाव करे उसी तादाद में उसे पानी देना चाहिये। पहले चार पांच दिन तक तो हलकी चाय ( Weak-tea ) या लीमोनेड या आधी-आधी नारंगी दो तीन वार देना चाहिये। इसके वाद पथ्य कुछ वढ़ाना चाहिये। उवाले हुए फल, शक्कर, उवाले हुए शाक और चावल आदि धीरे धीरे वढ़ाकर देना चाहिये। पाचन शक्ति के सुधरने पर मक्खन और मलाई भी देना चाहिये। एक सप्ताह या दस दिन के वाद थोड़ा सा प्रोटिन भी रोगी के शरीर में जाय तो कोई हानि नहीं। प्रोटिन में दूध, रोटी आदि का समावेश होता है। इसमें सन्देह नहीं कि इस बीमारी के आरम्भ में लंघन वड़ा लाभकारक है। जवतक शरीर में शोथ हो, रोगी को भोजन के साथ नमक न देना चाहिये जव तक कोई रोगी के मूत्र में से रक्त के कण मिट न जावें, उसके शरीर का शोथ न उतर जाय और ताप-मान ठीक न हो जाय तव तक उसे विस्तरे पर आराम से रखना चाहिये. आजकल वायकार्वोनेट आफ सोड़ा और साईट्रेट ऑफ पोटाश आदि क्षार इस रोग में लाभ कारक वतलाये जाते हैं। इस रोग के कारण पांडुरोग के लक्षण उत्पन्न होने पर लोह जन्य ताकत की औषधियों का प्रयोग भी रोगी को फायदा पहुँचाता है। इनसे रोगी की भूख वढ़ेगी और उसके खून में वृद्धि होगी।

जीर्ण वृक्कशोथ— नवीन और उग्र बीमारी के वाद जव यह बीमारी जीर्ण हो जाय तो यह विशेष भयङ्कर हो जाती है। इसमें शोथ चारों ओर वढ़ जाता है। जलोदर का उत्पात भी अधिक हो जाता है। यहाँ तक कि कभी-कभी इसका असर ठेठ फेंफड़ों तक में जा पहुँचता है।

इसमें रोगी को सर्दी से वचना चाहिये; भोजन नियमवद्ध करना चाहिये। आंतडियों को साफ़ रखना चाहिये। शराव से दूर रहना चाहिए। आधुनिक चिकित्सा सम्वन्धी खोजों से यह मालूम हुआ है कि जीर्ण वृक्कशोथ में प्रोटिन देना लाभ कारक है। पर यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि जव गुर्दे की क्रिया शक्ति कमजोर हो गई हो तो उसमें उच्च प्रोटिन ( High Protein ) युक्त पदार्थ न देना चाहिये.

Nephrocele वृक्कान्त्र वृद्धि; गुर्दे की आंत का बढ़ना.
Nephrocoloptosis वृक्क और वृहदान्त्र की स्थानच्युति.
Nephrocystitis गुर्दे और मसाने की सूजन.
Nephrocystosis गुर्दे में पीव की थैलियों की वृद्धि.
Nephrogenic, Nephrogenous गुर्दे से उत्पन्न.
Nephrohemia वृक्क में रक्त सञ्चय.
Nephrohypertrophy वृक्क विवृद्धि; गुर्दे का बढ़ जाना.
Neph Rolith वृक्काश्मरी; गुर्दे की पथरी.
Nephrolithiasis वृक्काश्मरी.
Nephrolithotomy शस्त्रक्रिया द्वारा गुर्दे से पथरी निकालना.
Nephrology गुर्दे या वृक्क का वैज्ञानिक अध्ययन.
Nephrolysin वृक्क तन्तुनाशक विष.
Nephromalacia गुर्दे का कोमल करना; वृक्क कोमल करने की क्रिया.
Nephromegaly वृक्क-विवृद्धि, गुर्दे का बढ़जाना.
Nephroparalysis वृक्क-पक्षाघात; गुर्दे का लकवा.
Nephropathy वृक्क-व्याधि; गुर्दे की बीमारी.
Neph Ropexy शस्त्रक्रिया द्वारा प्लवमान वृक्क को ठीक स्थान पर बैठाना.
Nephroptosis वृक्क-स्थान-च्युति; गुर्दे का अपनी जगह से हट जाना.
Nephropyeloplasty गुर्दे और पेडु की शस्त्रक्रिया.
Nephropyosis गुर्दे में पीव पड़ना; वृक्क में पूय सञ्चय.
Nephrorrhagia वृक्क से रक्त स्राव होना; गुर्दे से खून जाना.
Nephrosclerosis वृक्क दृढीकरण; गुर्दे का कठिन होना.
Nephrosis वृक्क-व्याधि; गुर्दे की बीमारी.
Nephrostomy वृक्क-व्रण; गुर्दे में नासूर का होना.
Nephrotic वृक्क-व्याधि सम्बन्धी; गुर्दे की बीमारी के मुतल्लिक.
Nephrotomy वृक्क का शस्त्रक्रिया द्वारा छेदन.
Nephrotoxin वृक्क-तन्तु नाशक विष.
Nephrotyphus टायफस की बीमारी जिसमें गुर्दे से भी खून जाता हो.
Nephrozymosis वृक्क व्याधि विशेष.
Nephydrosis वृक्क वस्तिगव्हर में जल संचय.

Nepiology बाल-विज्ञान; वह शास्त्र जिसमें बालकों की प्रकृति, चिकित्सा आदि का वर्णन हो.
Neroli नारंगी का तेल.
Nerve स्नायु; नाड़ी.
Nerve-cells Nerve Corpuscles स्नायु कोष; नाड़ी कोष.
Nerve Fibre स्नायुतन्तु.
Nervimotor गतिनाड़ी; चालकस्नायु.
Nervine स्नायविक उत्तेजना शामक; स्नायविक निकृति की औषध.
Nervous स्नायु सम्बन्धी; स्नायुपूर्ण; उत्तेजनीय, कंपनशील.
Nervous Break down स्नायविक पतन; मानसिक पतन. जब मनुष्य अपनी आस पास की परस्थितियों से अत्यन्त दुःखी हो जाता है और उसे अपने उद्धार का कोई उपाय नहीं दिखाई देता तब उसका मानसिक पतन हो जाता है, अर्थात् उसका दिल गिर जाता है। वैज्ञानिक भाषा में इसका स्पष्टीकरण यों किया जा सकता है कि जब मनुष्य और उसकी परस्थितियों में अत्यन्त दुःखकारक असामंजस्य उत्पन्न हो जाता है और वह उक्त असामंजस्य को मिटाने में असमर्थ हो जाता है तब उसके मन में घोर निराशा उत्पन्न होकर उसका दिल टूट जाता है. उसे ही अंग्रेजी में Nervous break down कहते हैं.

बहुत से लोगों का यह ख्याल है कि अत्यधिक काम करने से दिल टूट जाता है, पर आधुनिक वैज्ञानिक अन्वेषणाओं ने इस मत को भ्रममूलक सिद्ध कर दिया है।

आनन्दमय विचार और गहरी निद्रा से स्नायविक शक्ति का विकास होता है, अतएव जिन लोगों का अपनी परिस्थितियों से निराश होकर दिल टूट गया है उन्हें वीरता के साथ अपनी विपत्तियों का सामना करते हुये खूब आनन्द के साथ रहना चाहिये और उन्हें ऐसा प्रयत्न करना चाहिये जिससे उन्हें गहरी नींद आवे.

Nervous Centre स्नायुमूल; स्नायुकेन्द्र.
Nervous Headache स्नायविक मस्तिष्क पीड़ा; स्नायविक सिर दर्द। इस प्रकार की मस्तिष्क पीड़ा

अत्यन्त दुःखदायी होती है। यह भी मनुष्य की अप्रियकर परस्थितियों का परिणाम है। इसके अतिरिक्त किसी स्नायविक विकृति के कारण से भी यह हो जाता है. इसकी चिकित्सा में औषधियां लाभ भी कर सकती है और नहीं भी.

Nervousness उत्तेजनीयता.

Nervous Power स्नायु शक्ति.

Nervous System स्नायु मण्डल; नाड़ी मण्डल; तंतु संस्थान शरीर में स्नायु मण्डल का अत्यन्त महत्व है. हम कई प्रकार के अनुभव तथा कई प्रकार की क्रियाएं करते हैं। इन सब के नियंत्रण के लिये शरीर में बड़ा सुव्यवस्थित प्रबन्ध है। जिस प्रकार तार घर में तार लगे होते हैं, और वहाँ से हम जहां चाहें वहाँ संदेश भेज सकते हैं, इसी प्रकार शरीर में भी तंतुओं वा स्नायुओं का जाल-सा बिछा हुआ है। शरीर के भिन्न-भिन्न भागों से तंतु व स्नायु मस्तिष्क में पहुँचते हैं, और वहाँ से दूसरे तंतुओं वा स्नायुओं के द्वारा संदेश बाहर को भेजा जाता है। तंतुओं वा स्नायुओं के इस संपूर्ण संस्थान को 'स्नायु मण्डल' कहते हैं.

Central Nervous System or Cerebro-spinal System केंद्रीय स्नायु मण्डल; मस्तिष्क तथा मेरुदण्ड.

Peripheral Nervous system त्वक् स्नायु मण्डल; त्वक् तंतु संस्थान; तंतु जाल या स्नायु जाल, जो मस्तिष्क तथा मेरुदंड से शुरू होकर आँख, नाक, कान, त्वचा आदि में फैल रहा है, उसे त्वक्-तंतु संस्थान या त्वक्-स्नायु मण्डल कहते हैं.

Sympathetic Nervous System केंद्रीय तंतु-संस्थान; केंद्रीय स्नायु-मण्डल.

Nervus स्नायु; नाडी.

Nestotherapy लंघन-चिकित्सा; उपवास-चिकित्सा.

Nettle-Rash आमवात.

Neural स्नायु सम्बधी.

Neuralgia स्नायुपीड़ा; स्नायुशूल; वातनाड़ी-पीड़ा; स्नायुशूल एक अत्यन्त दुःखदायक रोग है। कभी इससे स्नायुओं में अत्यन्त असह्य यन्त्रणा होती है। शरीर के जिस हिस्से में यह दर्द होता है, वह इतना कोमल हो जाता है कि रोगी को उस पर हाथ लगाते हुए भी भय मालूम होता है। अगर यह दर्द मुख मण्डल पर है तो रोगी के हलके हाथों से मुंह धोने को भी जी न चाहेगा। वह मन से यही इच्छा करेगा कि अच्छा हो अगर मुँह न धोना पड़े। अगर कोई उसे दर्द की जगह पूछेगा तो वह आधे इन्च दूर हाथ रखकर उसे बतलायगा। कहने का मतलब यह है कि स्नायुशूल के रोगी को जितनी भयङ्कर यन्त्रणा होती है, उसकी कल्पना करना भी कठिन है। इस रोग के उग्र आक्रमण में थोड़ा सा भी हाथ का स्पर्श दर्द को बहुत बढ़ा देता है। कभी कभी तो रोगी इस यन्त्रणा से इतना दुःखी होजाता है कि वह आत्महत्या करने पर उतारू हो जाता है. उसे मालूम होने लगता है कि इस नारकीय यन्त्रणा-मय जीवन से तो मृत्यु कहीं अच्छी है.

कभी यह दर्द मुख मण्डल की एक बाजू पर होता है, तो कभी आँख के आसपास होता है। कभी नाक या ठोड़ी को भी आ दबाता है। इस रोग की तीव्रता ठंडी हवा में बहुत बढ़ जाती है.

इस रोग के कई कारण हैं। स्नायुओं में परिवर्तन से भी यह रोग हो सकता है। स्नायु समूह का शोथ भी इसका कारण है। इसके अतिरिक्त स्नायुओं पर दूसरे अवयव का दबाव पड़ने से भी यह हो सकता है। कई वक्त यह उन दांतों के सड़ने से भी हो जाता है जिनकी स्नायुओं या नाड़ियों का सम्बन्ध मुख मण्डल से है। सिर के पीछे का स्नायुशूल हवा के झोंकों में बैठने के बाद होता है। कभी कभी कान के मैल की वजह से भी कनपटी में बड़ा भयङ्कर स्नायुशूल हो जाता है। मधुमेह भी स्नायुशूल उत्पन्न करने में बड़ी सहायता करता है। और भी कुछ कारण है जिनसे स्नायुशूल उत्पन्न होता है.

मुखमण्डल के स्नायुशूल पर, मुख की स्नायु पर मद्यार्क (Alchohol) का इन्जेक्शन देने से दर्द मिटजाता है। पर जिस जगह यह इंजेक्शन दिया जाता है, वह सुन्न पड़ जाती है। इस इन्जेक्शन को साल भर या अठारह मास में फिर से देने की आवश्यकता होती है।

स्नायुशूल की चिकित्सा बहुत कुछ उसके कारणों पर निर्भर है। गर्म सेक, प्लास्टर और एन्टि-

कॉजिस्टिन से भी इसमें लाभ होता है। औषधियों में कहीं तो एस्पिरीन फेनेसेटिन ( Phenacetin ) आदि भी दर्द के निवारण करने में सहायता पहुँचाती है। कुछ रोगियों को जेल्सेमियम के टिंकचर से भी लाभ पहुँचता है।

होमियोपैथी चिकित्सा में इस रोग के लिये स्पायजेलिया ( Spigelia ), एकोनाइट, बेलेडोना, व्हर्बेस्कम ( Verbascum ) सीपिया, आर्सेनिक, नक्सवामिका, कोलोसिन्थ और केमोमिला आदि औषधियां लक्षणानुसार दी जाती हैं। इनमें इस रोग के लिये सबसे अधिक महत्व की औषधि स्पायजेलिया है। सब प्रसिद्ध डॉक्टर इसके लिये एक स्वर से सिफारिश करते हैं। जब कपाल ( Forehead ) में जोर का स्नायुशूल हो और वह नमी और गतिविधि से बढ़ता हो तो उसके लिये तो यह औषधि रामबाण के समान मानी गई है। मुखमण्डल के स्नायुशूल के लिये एकोनाइट अच्छी औषधि मानी गई है। अन्य औषधियों का लक्षणानुसार प्रयोग किया जाता है।

Neurasthenia स्नायविक दुर्बलता; शरीर की वह विकृत स्थिति जिसमें मानसिक और शारीरिक थकावट का अनुभव हो। जिन लोगों को यह रोग हो जाता है उन्हें संसार के हर कार्य का बोझा लेते हुए बड़ी थकावट मालूम होती है। उन्हें अपना नित्य प्रति का कार्य करना कठिन मालूम होता है। उनमें आत्मविश्वास की मात्रा बहुत कम हो जाती है। अगर वे ज्यों त्यों कर अपना काम कर भी लेते हैं तो वह काम उतना अच्छा नहीं होता, जितना अच्छा वे निरोग अवस्था में करते थे। इस रोग में यह एक विशेषता है कि इसके रोगी की तबियत सुबह के वक्त अकसर ज्यादा खराब रहती है। वे रात को प्रायः अच्छी तरह सोते हैं। पर सुबह जब उठते हैं तो उन्हें थकावट और अवसाद का अनुभव होता है। जितना काम वे करते हैं, उससे कहीं अधिक थकावट उन्हें प्रतीत होती है। इस रोगी में एक बड़ी मज़ेदार बात यह होती है कि वह काम करना तो चाहते हैं—यह भी चाहते हैं कि काम अच्छा से अच्छा करें—पर वे जल्दी थक जाते हैं और अपनी इस बेबसी पर अफसोस करते हैं।

इस रोग में इस मानसिक स्थिति के अतिरिक्त रोगियों के शरीर में भी कुछ विकृत लक्षण उत्पन्न होते हैं। थोड़े से परिश्रम से उनके सिर में बड़ा दर्द होने लगता है। कपाल में बड़ा दबावसा प्रतीत होता है। थोड़ा सा अधिक पढ़ने से उनकी आंखें दर्द करने लगती हैं और उनके सामने काले पीले आने लगते हैं। अगर वे चलने का प्रयत्न करते हैं तो बुरी तरह थक जाते हैं. भूख से जरा भी ज्यादा खुराक खाने से वे बेतरह सुस्त हो जाते हैं और आश्चर्य नहीं कि उन्हें अपचन भी होजाय। साधारणसा उत्तेजन उनके हृदय में धकधकाहट पैदा कर देता है। इतना ही नहीं, कभी २ इससे उनके हृदय में दर्द तक हो जाता है। इन रोगियों को साधारणतया नींद आ जाती है. पर वे जल्दी उठ बैठते हैं और अपनी दुरवस्था पर विचार करने लगते हैं। ये अपनी तन्दुरस्ती सुधारने के लिये बड़े चिन्तित रहते हैं और इस सम्बन्ध में हर आदमी की बात मानने की ओर इनकी मनः प्रवृत्ति रहती है. इनका मन बड़ा चंचल हो जाता है। एक चिकित्सक से दूसरे चिकित्सक की ओर भाग दौड़ करने में इनका विशेष समय जाता है। ये हमेशा यह उम्मीद किया करते हैं कि कोई एक रात ही में जादू की लकड़ी से इन्हें आराम करदे।

स्नायविक निर्बलता की चिकित्सा करने वाले डॉक्टर या वैद्य को चाहिये कि वह रोगी को बिस्तरे में खूब आराम लेने दे, वह ऐसी व्यवस्था करे जिससे रोगी को आस पास वालों से ये सूचनाएँ ( Suggestions ) मिलती रहे कि वह आरोग्य लाभ कर रहा है—उसे कोई बीमारी नहीं है, वह शीघ्र ही आरोग्य के समुद्र में आनन्द पूर्वक तैरने लगेगा. दूसरे शब्दों में यों कहा जा सकता है कि इस रोग में मानसिक चिकित्सा बड़ा काम करती है और मानसिक प्रेरणाओं के द्वारा रोगी की इच्छा शक्ति को सुदृढ़ और मजबूत किया जाय तो उसके शीघ्र आरोग्य होने में बहुमूल्य सहायता मिल सकती है।

अब इस रोग की औषधिगत चिकित्सा सम्बन्ध में भी दो शब्द लिखना आवश्यक है। इस रोग में अकसर कब्ज रहता है। उसकी चिकित्सा करना चाहिये जिससे रोगी की आंतड़ियां साफ रहें और शरीर की क्रियाएँ ठीक होसकें। अगर रोगी के बिगड़े

हुए दांत हों तो उन्हें निकलवा लेना चाहिये, या हो सके तो उन्हें अच्छा करने का यत्न करना चाहिये। आधुनिक चिकित्सा संबन्धी खोजों से यह अनुभव हुआ है कि इस रोग में एक विशेष प्रकार की ग्रन्थि का सार (Extract) लाभ पहुँचाता है। यह ग्रन्थि गुर्दे के ऊपर की ओर है और इसका अंग्रेज़ी नाम (Supra Renal Gland) है।

Neuralgic स्नायुशूल सम्बन्धी.

Neurangiosis रक्तवाहिनियों की स्नायविक पीड़ा.

Neurarthropathy अस्थिसन्धि और स्नायुओं की संयुक्त व्याधि.

*Neurasthenia Traumatic* वेदना मिश्रित भय की वह स्थिति जो किसी प्रचंड आघात के कारण उत्पन्न होती है। रेलवे की दुर्घटनाओं के बाद कुछ आदमियों की ऐसी स्थिति हो जाती है। यह ऐसे आदमी होते हैं जिन्हें खुद तो चोट नहीं लगती है पर जिन्होंने दूसरों को घायल होते देखा है। उनके सामने बार २ उन घटनाओं का दृश्य उपस्थित होता है और वे भयभीत हो जाते हैं।

Neurataxia स्नायुदौर्बल्य; नाड़ी दौर्बल्य.

Neuratrophia स्नायुमण्डल का विकृत पोषण.

Neure स्नायुकोष; स्नायु-वटक.

Neurectomy स्नायु छेदन.

Neurergic स्नायु क्रिया सम्बन्धी; नाड़ी क्रिया सम्बन्धी.

Neurexairesis शस्त्र-क्रिया द्वारा स्नायु-निष्कासन.

Neuriatry स्नायु-रोग-चिकित्सा.

Neurilla स्नायविक बलवर्धक.

Neurimotor गतिस्नायु सम्बन्धी.

Neuritic स्नायुप्रदाह सम्बन्धी.

Neurilemma स्नायु-आवरण.

Neurin स्नायु मण्डल निर्माण उपादान.

Neuritis स्नायु-प्रदाह; नाडी-प्रदाह.

Neuro-amebiasis अमेबिक रक्तातिसार-जन्य स्नायु प्रदाह.

Neuroanatomy स्नायुमण्डल संस्थान विद्या.

Neuro-arthropathy जोड़ या सन्धि की व्याधि जिसके साथ ही साथ स्नायु मण्डल की व्याधि भी हो.

Neurobiotaxis स्नायु कोषों का स्वस्थान त्याग कर अन्यत्र गमन करना.

Neurochorioretinitis दृष्टि-नाड़ी का प्रदाह.

Neurodiagnosis स्नायविक व्याधियों की परीक्षा.

Neurodynamic स्नायुशक्ति सम्बन्धी.

Neurodynia स्नायु-शूल; नाडीशूल.

Neurodynis स्नायुशूल.

Neurogangliitis स्नायु-पिण्ड का प्रदाह.

Neuroglia स्नायुघटन; स्नायु-रचना.

Neuroglioma सांघातिक फोड़ा विशेष जिसमें स्नायु के कोषाणु हों.

Neurography स्नायु-विज्ञान-शास्त्र; स्नायु-वर्णन.

Neuroid स्नायु सदृश.

Neuroinduction मानसिक प्रेरणा.

Neuroinidia स्नायु कोषों का अपूर्ण पोषण.

Neurokym, Neurokyme स्नायविक शक्ति.

Neurologist स्नायु-विद्या-विशारद.

Neurology स्नायु-चिकित्सा-विज्ञान; वह चिकित्सा शास्त्र जो स्नायु मण्डल और उसकी व्याधियों के कारण और चिकित्सा पर विचार करताहै.

Neurolysis स्नायविक रोग सम्बन्धी.

Neurolytic स्नायुतन्तु-विनाशक.

Neuroma स्नायविक फोड़ा; यह फोड़ा स्नायु-तंतुओं से बनता है और अत्यन्त पीड़ादायक होता है।

Neuromalacia स्नायुओं का कोमलकरण

Neuromuscular स्नायु और पेशी सम्बन्धी.

Neuromyelitis स्नायु-प्रदाह.

Neuropathic स्नायविक रोग सम्बन्धी.

Neuropathy स्नायु-व्याधि; स्नायु की खराबी.

Neurophthisis स्नायु-तन्तुओं का क्षय; नाडी तन्तु क्षय.

Neurophysiology स्नायु-व्यापार-शास्त्र.

Neuroplasm स्नायु कोषों का जीवन मूल.

Neuropsychosis स्नायविक व्याधि जिसमें मानसिक विकृति भी साथ ही में हो.

Neuropyra स्नायविक ज्वर.

Neuropyretic स्नायविक ज्वर सम्बन्धी.

Neuroretinitis दृष्टि नाडी (optic Nerve) का शोथ.

Neurosis स्नायविक व्याधि; स्नायु क्रिया जन्य-रोग.

Neurospasm स्नायविक आक्षेप; स्नायुओं की अकड़न.

Neurosthenia अत्यधिक स्नायु-शक्ति.

Neurosyphilis स्नायु-मण्डल का उपदंश.

Neurothecitis स्नायु की झिल्ली का प्रदाह.

Neurotherapy मानसिक चिकित्सा.

Nictation, Nictitation चक्षु-स्पन्दन; पलक मारने की विकृत आदत; यह अकसर हीस्टेरिया की बीमारी में होती है।

Nidus वह मध्य बिन्दु वा केन्द्र जिसमें रोगाणु अपने फलने फूलने तथा परिवर्द्धित होने की अनुकूल स्थिति पाते हैं. इस शब्द का मूल अर्थ घोंसला है.

Night-Blindness रतौंध; इस बीमारी में रोगी को दिन के वक्त तो भली प्रकार दिखाई देता है, पर रात के वक्त उसकी दृष्टि-शक्ति काम नहीं करती। सूर्य के अस्त हो जाने के बाद वह प्रायः अन्धा हो जाता है। रात के वक्त वह तारों को भी नहीं देख सकता। इस रोग के कई कारण हैं (१) यह रोग पुश्तैनी होता है अर्थात् बाप दादों का रोग पुत्र पौत्रों को हो जाता है। यह प्रायः असाध्य होता है (२) जब यकृत की कुछ बीमारियों में पैत्तिक लवण खून में संचारित होकर नेत्रांतःपटल पर असर करता है तब भी यह बीमारी हो जाती है (३) अपूर्ण पोषण से भी इसके लक्षण प्रकट होते हैं। ऐसी दशा में यह रोग संक्रामक हो जाता है और अच्छी खुराक मिलने पर आराम हो जाता है। (४) नेत्रांतःपटल (Retina) की बीमारी से भी हो जाता है.

Nightmare भयानक स्वप्न; इस रोग में सोने वाले को अत्यन्त भयानकर स्वप्न आते हैं। स्वप्न में उसे बड़े डरावने अनुभव होते है। कभी स्वप्नमें वह यह देखता है कि उस पर शेर. रींछ आदि जंगली जानवर बेरहमी के साथ हमला कर रहे हैं; कभी वह अपने आप को जलते हुए घर में पाता है, कभी वह अपने आप को पहाड़ से गिरता हुआ अनुभव करता है। कभी उसे ऐसा मालूम होता है कि उसे राक्षस और भूत घेरे हुए हैं, कभी वह दूसरोंको दुःखी और निःसहाय अवस्था में देखता है। कभी वह एक दम नींद से झिझक कर उठ जाता है और चिल्लाने लग जाता है। ऐसे समय में उसे ठंडा पसीना आजाता है और बड़ी घबराहट होती है।

पहले यह ख्याल था कि यह मानसिक विकृति रात को देर में गरिष्ठ भोजन करने से होती है; पर सुविख्यात (Freud) फ्रेड ने जांच पड़ताल बाद यह प्रकट किया कि इसके कारण वे ही हैं जो साधारण स्वप्नों के हैं.

Night Sweat रात को पसीना आना.

Night-Terrors रात्रि भय; यह अकसर उन बच्चों को होता है जिनकी प्रकृति वात जन्य है और जो रात को गरिष्ठ भोजन करके सोते है। इसमें बच्चे एक दो घंटे के बाद चमक कर उठ जाते हैं और बुरी तरह से चिल्लाने लगते हैं। ऐसी स्थिति में बच्चों को लाड प्यार, पुचकार कर शान्त कर देना चाहिये। हल्का भोजन, खुली हवा का व्यायाम ऐसी स्थिति को सुधारने में बड़ी सहायता करते हैं.

Night-walking.स्वप्न में गति करना.

Nigrites कृष्ण.

Nipple स्तनाग्र, ची.

Nisus प्रयत्न, प्रवृति.

Nitrate नाइट्रिक ऐसिड से बना हुआ लवण; औषधि में नाइट्रेट ऑफ पोटेशियम और नाइट्रेट ओफ सिल्वर का अधिक उपयोग होता है.

Nitrate of Silver सिलवर नाईट्रेट रजतनत्र.

Nitre सोड़ा (शोरा).

Nitric Acid नाइट्रिक एसिड.

Nitrite ये एक प्रकार के लवण हैं जो रक्त वाहिनियों पर बड़ा प्रभाव डालते हैं। सब तरह के आक्षेपों को रोकने में इनका उपयोग होता है। इनमें जो सबसे अधिक काम आते हैं वे (Amyl, Potassium and Sodium) के लवण कहे जाते हैं.

Nitrogen नाइट्रोजन; नत्रजन। वायु मण्डल में $\frac{3}{4}$ हिस्सा नाइट्रोजन का है. यह एक वर्णहीन और सुगन्धहीन गैस है जो प्राणी और वानस्पतिक जीवन के लिये आवश्यक है.

Nitrogenous नत्रजनीय.

Nitroglycerin तेल विशेष, जो हृदय शूल में बड़ा काम आता है। दमे में भी यह दिया जाता है। सामुद्रिक बीमारी की चिकित्सा में भी यह बड़ा काम आता है। अधिक रक्तभार में भी इसका उपयोग होता है.

Nitrous-Oxid इसका दूसरा नाम लॉफिंग गैस अर्थात् हँसाने वाली गैस है। यह एक मूर्छाकारक दवा है जो छोटे मोटे आपरेशन में काम आती है.

Noctambulation स्वप्नगति.

Nocturnal रात्रि सम्बंधी.

Nocturnal Blindness रतौंध, आंख की वह बीमारी जिसमें रात को न दिखलाई दे।

Nocturnal Emissions स्वप्न दोष; स्वप्न में वीर्य्य स्राव होना। रात को स्वप्न में किसी स्त्री आदि के साथ सम्भोग करने की भावना से जो वीर्य्यस्राव होता है उसे स्वप्नदोष कहते हैं। अगर दस या पन्द्रह दिन में स्वप्नदोष हो जाय तो कोई विशेष हानि नहीं, पर बार बार होने से शरीर में कमजोरी आ जाती है। खूब कसरत करना, सुबह टब में ठंडा स्नान करना और सादा पौष्टिक भोजन करना आदि बातें इसको रोकने में सहायक होती हैं.

Nocturnal Pollution स्वप्न दोष; स्वप्न में वीर्य्यस्राव होना.

Node अस्थि शोथ; गांठ, ग्रन्थि, हड्डियों की सतह पर अकसर जो सोजन आ जाती है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Nolimetangere घृक्क रोग.

Noma विगलित क्षतरोग; मुखक्षत.

Non-conductor अपरिचालक.

Nonipara वह स्त्री जो नौवें वक्त गर्भवती होती है.

Non Malignant असंघातिक.

Norm निर्दिष्ट माप या आदर्श.

Normal स्वाभाविक; साधारण.

Nose नाक; नासिका.

Nosography रोग वर्णन.

Nosology रोग श्रेणी विभाग—

Nosonomy रोगों का वैज्ञानिक श्रेणी विभाग.

Nosotrophy रोग परिचर्य्या.

Nostalgia गृह व्याधि; इससे कभी कभी बड़ा मानसिक पतन होता है। यह अकसर उन लोगों को होती है जो ऊँचे पहाड़ों पर रहने के आदी हैं पर जिन्हें कारणवश पहाड़ों के नीचे रहना पड़ता है.

Nostrils नासा रन्ध्र; नाक के छिद्र.

Nostrum पेटेन्ट औषध.

Notal पृष्ठ भाग सम्बन्धी.

Notalgia पृष्ठ वेदना; पीठ का दर्द.

Notch गव्हर, अटनी. रतौंध

Notochord पृष्ठ दण्ड.

Notomyelitis सुषुम्ना प्रदाह.

Novocain यह कोकेन के बदले काम आता है। यह कोकेन से कम विषैला है। पर पिचकारी द्वारा शरीर में पहुँचाने से यह उतना ही काम करता है जितना कि कोकेन.

Noxious हानिकारक, अस्वास्थ्यप्रद.

Nucha ग्रीवा पृष्ठ, गर्दन के पीछे का हिस्सा.

Nucleolus उपकेन्द्र

Nucleus कोषाणु केन्द्र; कोषाणु या रक्त-घटक का केन्द्र जो कि कोषाणुओं की क्रिया को अधिकृत करता है.

Nudus नग्न.

Nullipara बांझ.

Nulliparous बांझ.

Numbness स्पर्श ज्ञान शून्यता; संज्ञाहीनता (अंग विशेषकी)

Nurse धात्री, दाई.

Nutation मस्तक कम्पन.

Nutmeg Nux Moschata जायफल

Nutriment पौष्टिक आहार.

Nutrimental पौष्टिक.

Nutrition पोषण

Nutritious पुष्टिकर.

Nux vomica जहरी कुचला.

Nyctalgia रात्रि वेदना.

Nyctalopia रतौंध, पित्त विदग्ध दृष्टि.

Nyctophobia तिमिर भय; तिमिरातंक, अँधेरे का भय.

Nycturia बिस्तर पर पेशाब करना,

Nymphitis भगोष्ठ प्रदाह.

Nymphomania कामोन्माद;



# O

Oarium गर्भाशय.

Obdormition स्थानीय अवसन्नता.

Obduction शव-परीक्षा.

Obesity स्थूलता; मोटापन; मोटापा; एक डॉक्टर का कथन है कि स्थूलता या तो शरीर का कलंक है या शरीर की व्याधि। यह बात मोटे तौर से कही गई है, पर इसमें सचाई का बहुत बड़ा अंश है। जो लोग बहुत मोटे-ताज़े हैं; जिन लोगों के शरीर में बहुत चर्बी बढ़ी हुई है; वे या तो आवश्यकता से अधिक खाते हैं या बिना परिश्रम का जीवन व्यतीत करते हैं। क्योंकि अधिक पौष्टिक और अपचनकारी पदार्थों के सेवन करने और स्फूर्तिहीन जीवन व्यतीत करने ही से मनुष्य में चर्बी बढ़ती है और उसका शरीर बेडौल हो जाता है।

वैसे चर्बी शरीर के लिये आवश्यक पदार्थ है। पलक, लिंग और अंडकोष को छोड़कर थोड़ी बहुत चर्बी त्वचा के नीचे हर जगह रहती है। इसके अतिरिक्त चर्बी शरीर के बहुत से अंगों के आस-पास रहती है, जिससे वे सुरक्षित रहें और अपने स्थान से शीघ्र न हट सकें। अंत्र को ढकने वाली झिल्ली में भी चर्बी रहती है, जिससे आंतें सुरक्षित रहें और गर्मी-सर्दी से बचें। चर्बी उष्णता की सुवाहक नहीं है, इसलिये त्वचा के नीचे रहने वाली चर्बी हमें कम्बल की भांति गर्मी-सर्दी से बचाती है। कहने का मतलब यह है कि जब तक हमारे शरीर में उतनी ही चर्बी है, जितनी कि आवश्यक है तब तक सब काम ठीक रहते हैं और शरीर भी सुडौल और सुन्दर लगता है।

घृत, मक्खन, चर्बी, तैल, गेहूँ, चना, फल, भांति-भांति के मेवे—जैसे बादाम, अखरोट, चिलगोजा, पिस्ता, काजू, मूँगफली—आदि के खाने से शरीर में चर्बी की आय होती है। जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, योग्य परिमाण में चर्बी शरीर के लिये आवश्यक पदार्थ है। वह शक्ति-जनक वस्तु है। इसलिये शरीरमें उसका दहन होता है, और उससे जो शक्ति उत्पन्न होती है उससे शरीर के काम चलते हैं। जैसे कोयला जलने से इंजिन चलता है और बिजली बनती है, इसी तरह चर्बी के जलने से शरीर में शक्तियां उत्पन्न होती हैं।

शरीर में यदि चर्बी की आय कम हो और ख़र्च ज्यादा हो तो शरीर मोटा नहीं होता, उतना का उतना ही रहता है। क्षय, टाइफ़ॉईड आदि रोगों में शरीर की चर्बी काम आती है और इस कारण उसके घट जाने से शरीर दुर्बल हो जाता है और खाल में झुर्रियां पड़ जाती हैं। यदि इसकी आय व्यय से अधिक हो तो शक्ति उत्पन्न करने के बाद चर्बी का जो भाग बच जाता है, वह जगह-जगह इकट्ठा होने लगता है और शरीर मोटा होता जाता है। ऐसी हालत में उसके सब भाग भरे मालूम होते हैं, गाल भर जाते हैं; त्वचा तनी रहती है, हंसलियों के ऊपर और नीचे गड्ढे दिखलाई नहीं देते। पर शरीर में चर्बी के लिये जितना स्थान है, वह जब तक उतनी ही रहती है, तब तक तो सब काम ठीक रहते हैं। पर जब वह आवश्यकता से बहुत अधिक बढ़ जाती है तो वह विशेष स्थानों में इकट्ठी होने लगती है। चूतड़, कूल्हा, पेट, गर्दन, पेट के अन्दर आंतों को ढकने वाली झिल्ली आदि में वह जमा हो जाती है। ऐसी स्थिति में भी यदि शरीर में चर्बी की आय व्यय से बहुत अधिक होती रहे, तो वह हृदय जैसे कोमल अंगों में भी जमा होने लगती है। अब वह हानि पहुँचाने लगती है। उसका चारों तर्फ़ विकृत प्रभाव हो जाने से आंतें, गुर्दे और हृदय पर उसका बोझ पड़ता है और उनकी क्रिया में रुकावट होती है।

चर्बी के बढ़ने के कई कारण होते हैं। उनमें से एकाध का जिक्र हम ऊपर कर चुके हैं। इसी प्रकार इसका एक और कारण चुल्लिका ग्रन्थि और पिटुइटरी ग्रन्थि का बढ़ जाना है। इससे शरीर में चर्बी का व्यय बंद हो जाता है और वह जगह जगह जमा होने लगती है। इससे शरीर अत्यन्त मोटा हो जाता है, शरीर से बाल गिरने लग जाते हैं, जननेन्द्रियां दुर्बल हो जाती हैं। कभी कभी वे मुरझा भी जाती हैं। शरीर ज़नाना सा हो जाता है। हां, एक बात अवश्य है पिटुइटरी के मोटापे से व्यक्ति की पेशियां

कमजोर नहीं होती। इससे ये व्यक्ति कुछ बलवान होते हैं।
Obfuscation अंधेरा; घबराहट.
Obituary मृत्यु-संवाद.
Objective वाह्य; अनात्म; वास्तविक.
Oblique तिरछा; टेढ़ा; वक्र.
Obliquity वक्रभाव; वक्रता; विपथगमन.
Obliteration विलोप; विध्वंस.
Oblivion विस्मृति; विस्मरण.
Oblong आयताकार वस्तु; आयतक्षेत्र.
Obmutescence वाक्-शक्ति का अभाव.
Observation पर्य्यवेक्षण.
Observatory मान-मन्दिर; वेधशाला.
Obstacle वाधा; रुकावट; अटक.
Obstetrician धात्री-विद्या-विशारद.
Obstetrics धात्री विद्या.
Obstipation कोष्ठ काठिन्य; कोष्ठबद्ध; मलावरोध.
Obstructed आवद्ध; प्रतिरोधित.
Obstruction अवरोध; वाधा; रुकावट.
Obstructive वाधक; अवरोधक.
Obstruents अवरोधक.
Obturator अवरोधक; रोधक यन्त्र.
Obtuse कुन्द,- भोंटा
Occasional Symptoms नैमित्तिक लक्षण.
Occipital मस्तिष्क के पीछले भाग सम्बन्धी; पृष्ठ मस्तक.
Occipital Bone पश्चात् कपालास्थि.
Occipito-Frontalis ललाट और पश्चात् कपाल की संयुक्त पेशी.
Occiput खोपड़ी का पिछला हिस्सा; पश्चात् मस्तिष्क.
Occlusion द्वार-रोध.
Occulomotor चक्षु-चालक नाडी.
Occult गुप्त; गुह्य; गूढ; अदृश्य.
Octan अष्टाहिक ज्वर.
Ocular आँख सम्बन्धी; दृष्टि सम्बन्धी.
Ocular Spectres फलमान; त्रसरेणु.
Oculist नेत्र-वैद्य नेत्र; चिकित्सक.
Oculus चक्षु; नेत्र.
Ocymum Basilicum तुलसी.
Odontagra दन्त-शूल; दंत-वेदना.
Odontalgia दन्त-वेदना; दन्त-शूल.
Odontitis दन्त-प्रदाह.
Odontoid दन्तवत्; उपदन्त.
Odontiod Process उपदन्त प्रवर्धन; दंत प्रसण.
Odontography दन्त-वर्णन.
Odontology दन्त-विज्ञान.
Odontoloxy अनियमित दन्तविन्यास.
Odontoneuralgia दांतों की स्नायविक पीड़ा.
Odontonosology दन्तरोग-विज्ञान; दन्तविद्या; दन्तरोग.
Odontophyia दन्तरोग, द-तोद्भव, दाँत आना.
Odontoprisis दाँत पीसना.
Odontorrhagia रक्तस्राव, जो दांत निकालने पर होता है.
Odontotherapy दन्त-चिकित्सा.
Odynopeia प्रसव-वेदना.
Œdema शोथ; सूजन; जलोदर का शोथ.
Œdematous सूजन सम्बन्धी.
Œsophagismus गलनली आक्षेप.
Œsophagitis गलनली शोथ.
Œsophagus गलनली; अन्नमार्ग; वह नली जिसके द्वारा गले से उदर में भोजन जाता है.
Oily तेलिया.
Ointment मल्हम.
Oldenlandia biflora पित्त पापडा.
Oleaginous तेल.
Olfaction घ्राण, सुंघने की क्रिया.
Olfactology घ्राणेन्द्रयविज्ञान.
Olfactory घ्राणेन्द्रिय सम्बन्धी.
Olfactory Nerves घ्राणवात नाडी.
Oligocholia पित्ताभाव; पित्त की कमी.
Oligogalactia दुग्ध का अपूर्ण स्राव.
Oligotrophy अपूर्ण पोषण.
Olophonia विकृत वाक्-यन्त्र के कारण अस्वाभाविक स्वर.
Omagra स्कन्ध वात.
Omalgia कंधे का दर्द; स्कन्धपीडा.
Omarthritis स्कन्ध सन्धिवात.

Omitis स्कन्ध प्रदाह.
Omnivorous सर्व भक्षी, सर्व भोजी.
Omodynia स्कन्धास्थि वात.
Omohyoid गाल की पेशी.
Omophagia कच्चे अन्न का खाना.
Omoplate स्कन्धास्थि.
Omotocia गर्भ-श्राव.
Omphalic नाभि सम्बन्धी.
Omphalocele नाभि-वृद्धि
Omphalos नाभि.
Onanism हस्त मैथुन.
Oncos फोड़ा; अर्ब्बुद.
Oncotomy फोड़े पर की जाने वाली शास्त्र क्रिया.
Oneirodynia दुःख-स्वप्न,
Oneirogmos स्वप्न दोष.
Ontogeny शरीर विकाश.
Onychatrophy नख की क्षीणता.
Onychauxis नख की अस्वाभाविक वृद्धि
Onychia नख की पीड़ा-विशेष.
Onychocryptosis अँगूठे के नाखून का अन्दर की ओर बढ़ जाना.
Onychograph अँगुलियों की केशवाहिनियों के रक्त-भार को मापने का यन्त्र.
Onychogryposis नाखून की वक्रता.
Onychoid नाखून सदृश.
Onychoma नाखून का फोड़ा.
Onychopathy नाखून की व्याधि.
Onychoptosis नख स्खलन.
Onychosis नाखून की विकृत रचना.
Onychotrophy नाखून का पोषण
Onyxis नखों का माँस प्रवेश.
Oophoralgia डिम्बाशय प्रदाह.
Oophoritis डिम्बप्रणाली प्रदाह
Oophoroma डिम्बाशय वृद्धि.
Oophoralgia डिम्बकोष पीड़ा.
Oophorauxe डिम्ब कोष विवृद्धि
Oophorectomy शास्त्र क्रिया द्वारा डिम्बकोष का हटाना
O-ophorin गायों के डिम्बकोष का सार.
Ophorocystosis डिम्बकोष की थैली की रचना.
Oophoroepilepsy डिम्ब कोष की व्याधि के कारण होने वाला मृगी रोग.
Oophorohsyterectomy गर्भाशय और डिम्बकोष का छेदन.
Oophoromania डिम्बकोष व्याधि जन्य उन्माद; वह उन्माद जो डिम्बकोष की व्याधि के कारण होता है.
Oophorosalpingectomy शास्त्र क्रिया द्वारा डिम्बकोष और डिम्ब प्रणाली का हटाया जाना
Opacity अस्वच्छता.
Opalescence शुभ्र प्रकाश.
Opaque अस्वच्छ.
Operation शस्त्र-क्रिया.
Ophiasis गंजापन.
Ophidiophobia सर्पों का भय.
Ophidism सर्प ज़हर द्वारा विषाक्त करना.
Ophthalmalgia चक्षु वेदना.
Ophthalmic चक्षु सम्बन्धी.
Ophthalmic Artery चक्षु रोहिणी.
Ophthalmic Nerve पञ्चम स्नायु, प्रथम शाखा.
Ophthalmitis अक्षि गोलक प्रदाह; आँख की पुतली का सोजन.
Ophthalmoblennorrhea. सोज़ाक से होने वाला प्रदाह.
Ophthalmocele अक्षि गोलक; बहिसरण.
Ophthalmocopia चक्षु-अवसाद.
Ophthalmodynia नेत्र का स्नायविक शूल.
Ophthalmolith अश्रु पिण्ड.
Ophthalmologist नेत्र-वैद्य
Ophthamololgy नेत्र चिकित्सा विज्ञान
Ophthalomyitis नेत्र की पुतली की पेशियों की सोजन.
Ophthalmomyoitis नेत्र पेशियों की सूजन.
Ophthalmorrhoea चक्षु रक्त-स्राव.
Ophthalmoneuritis दृष्टि नाड़ी का सोजन.
Opthalmophantom आँख का नमूना.
Ophthalmopathy चक्षु-रोग.
Ophthalmoplasty आँख की शास्त्र क्रिया.

Ophthalmoplegia नेत्र पेशियों का पक्षाघात.
Ophthalmoreaction नेत्र सम्बन्धी प्रतिक्रिया
Ophthalmos चक्षु.
Opthalmorrhexis अक्षि गोलक विच्छेद.
Ophthalmoscope अक्षि-परीक्षक यन्त्र.
Ophthalmotrope कृत्रिम नेत्र.
Ophthalmotropometer नेत्र गति मापक यन्त्र; निद्राकारक औषध.
Opthalmozoa अक्षि जीवाणु.
Optherapy ग्रन्थि चिकित्सा; वह चिकित्सा पद्धति जो शरीर की ग्रन्थियों के सार पदार्थों द्वारा की जाती है।
Oppilative कब्ज करने वाली.
Opponens विरोध-कारक.
Opsialgia मुख मन्डल का स्नायु-शूल.
Opticopupillary दृष्टि-नाड़ी सम्बन्धी.
Optic Foramen चक्षु-विकार.
Optic Nerve दृष्टि-नाड़ी; यह आँख को मस्तिष्क के साथ जोड़ती है.
Optics दृष्टि-विज्ञान.
Optic Thalamus दर्शन-स्नायु-शूल.
Orbicular Bone चक्राकार अस्थि.
Orbicularis Palpebrarum अक्षिपुट सम्मेलन पेशी.
Orbit अक्षि कोटर; आँख का गड्ढा; अस्थि-गव्हर जिसमें आँखें स्थित हैं.
Orbital अक्षि-कोटर सम्बन्धी.
Orchialgia अण्ड-कोप-वेदना.
Orchidoncus अण्ड-कोपार्बुद.
Orchis अण्ड-कोप-शोथ.
Orchitis अण्ड-कोप-प्रदाह.
Orchioncus अण्ड-कोपार्बुद.
Orchotomy अण्ड कोपच्छेद.
Order वर्ग.
Orexis क्षुधा; भूख.
Organ इंद्रिय; अंग; यन्त्र.
Organic आंगिक; ऐन्द्रिक; यान्त्रिक.
Organic Diseases यान्त्रिक रोग; इन्द्रिय-पीड़ा विशेष जो शरीर के व्यापार में परिवर्तन करदे, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.
Organo-therapy शरीर-ग्रन्थियों द्वारा की जाने वाली चिकित्सा.
Organization सङ्गठन.
Organism शरीर.
Organized सङ्गठित.
Organology शरीर यन्त्र-विज्ञान.
Organs of generation जननेन्द्रिय.
Organon वैज्ञानिक अनुसन्धान की प्रणाली.
Organotomy शरीर-तत्त्व.
Orgasm रतीच्छा; कामाग्नि; कामोत्तेजना.
Oriental Sore पौर्वात्य फोड़ा; पूर्वीय देशों का फोड़ा; इसे Delhi Boil भी कहते हैं।
Origin मूल; उत्पत्ति.
Orifice रन्ध्र; मुख.
Orinthology पक्षी-विज्ञान.
Orpiment हड़ताल.
Orrhorrhea जलीय स्राव, वीर्य्य-स्खलन.
Ortherapy दधि-जल-चिकित्सा.
Orthopaedics शल्य-शास्त्र की शाखा विशेष, जिसका कार्य शरीर की विकृतियों ( Deformities ) को ठीक करना है.
Orthopnoea श्वास-कृच्छ, श्वासावरोध.
Oscalcis पार्श्वास्थि.
Oscheitis अण्डकोप प्रदाह.
Osculation एक रक्तवाहिनी नाड़ी का अन्य नाड़ी में प्रवेश; चुम्बन.
Osculum क्षुद्र छिद्र.
Osmium धातु विशेष.
Os Cris मुख.
Os Uteri जरायु-मुख.
Os Ossis अस्थि.
Ossicle क्षुद्रास्थि.
Ossicula Auditoria कान के भीतर की छोटी हड्डी.
Ossiculum क्षुद्रास्थि.
Ossification अस्थिकरण; हड्डियों की बनावट के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। नवजात शिशु के शरीर

में केशवाहिनियां वही काम करती हैं, जो बड़े आदमी के शरीर में हड्डियां करती हैं।

Ossifluent अस्थि-तन्तु-कोमलता.

Ostalgia अस्थि वेदना.

Osteitis जीर्ण अस्थि रोग; यह बीमारी मनुष्य को उसकी ढलती अवस्था में होती है। इसमें हड्डियां मुलायम हो जाती हैं और उनके आकार-प्रकार में थोड़ा बहुत परिवर्तन होने लगता है। आखिर में वे बहुत कठोर हो जाती हैं। उनका रूप भी विकृत हो जाता है।

Ostempyesis अस्थि-स्फोटक.

Osteo अस्थि सम्बन्धी.

Osteorthritis पुरातन सन्धि-प्रदाह. अस्थिसंधि शोथ; यह व्याधि जिसमें जोड़ों में सूजन आ जाती है, और हड्डियों में विकृतिजन्य परिवर्तन हो जाता है।

Osteoid अस्थि सदृश.

Osteology अस्थि-विद्या.

Osteoma अस्थ्यर्बुद.

Osteomyelitis अस्थि-प्रदाह.

Osteon अस्थि, हड्डी.

Osteo-sarcoma अस्थि-प्रदाह, हड्डी का सूजन.

Osteocope अस्थि-वेदना.

Osteodynia अस्थि-वेदना.

Osteomalacia फॉस्फोरस की कमी से होने वाली अस्थि कोमलता; हड्डियों की अवस्था विशेष, जिसमें केलशियम की कमी के कारण मुलायमपन आ जाता है और जिनके टूटने की संभावना रहती है। भोजन में योग्य परिमाण में खाद्योज—विशेष कर डी खाद्योज (D.Vitamine) की कमी के कारण ऐसा होता है। सूर्य प्रकाश का अभाव भी इस बीमारी में सहायता करता है। यह अकसर स्त्रियों को होता है। इसमें रोगी को वह भोजन देना चाहिये जिसमें केलशियम का पर्याप्त अंश रहता है। कॉडलिवर ऑइल भी इसमें लाभ पहुँचाता है. सूर्यप्रकाश इस रोग की चिकित्सा में अत्यन्त सहायता पहुँचाता है।

Osteomyelitis अस्थि मज्जा-शोथ; हड्डियों की मज्जा में शोथ हो जाने के लिये उक्त शब्द व्यवहृत होता है। रक्त में संक्रामकता ( Infection ) होजाने के कारण यह होता है। शरीर में आघात लग जाने से चर्म के रोगजन्तु शरीर में प्रवेश कर इसे उत्पन्न कर देते हैं। यह अकसर तीन वर्ष से लगा कर चौदह वर्ष की उम्र के बच्चों को होता है।

Osteonecrosis अस्थि-नाश.

Osteoneuralgia अस्थि-शूल.

Osteotomy अस्थिच्छेदन.

Ostoides अस्थि-मय

Otalgia कर्ण-शूल

Othematoma कान के बाहर के हिस्से पर फोड़ा होना.

Othelcosis कर्ण-क्षत.

Othemorrhea कर्ण रक्त-स्राव.

Otic कर्ण सम्बन्धी.

Otitis कर्ण-प्रदाह.

Otitis Externa कर्ण-पाक; कान की सूजन.

Otitis Media कर्ण प्रदाह.

Otoblennorrhea कर्ण-स्राव.

Otochisis कान पकना; कान में क्षत होना.

Otodynia पुरातन कर्ण-शूल.

Otography कर्ण-वर्णन.

Otoneuralgia कर्ण स्नायु वेदना

Otopathy कर्णरोग.

Otopolypus कर्णार्बुद.

Otopyosis कर्ण-स्राव; कान से रस्सी बहना.

Otopyorrhea कर्ण स्राव.

Otoscope कर्ण वीक्षण यन्त्र.

Ottorrhagia कर्ण-रक्त-स्राव.

Ottorrhoea कर्ण स्राव.

Ototomy कर्णच्छेद.

Oula मसोढ़ा.

Oulorrhagia मसोढ़े में खून बहना.

Ounce आठ ड्राम; औंस.

Ouron मूत्र.

Ouronology मूत्र-शास्त्र.

Ous कर्ण.

Outgrown बाह्य वर्द्धन.

Out knee भग्न जानु ; टूटी हुई जांघ.

Outlet निर्गम द्वार, निकास.
Ova डिम्ब समूह.
Oval डिम्बाकार.
Oval Foraman डिम्बाकार रन्ध्र.
Ovaria अण्डाधार-द्वय.
Ovarialgia डिम्बाशय-स्नायु-शूल.
Ovariotomy डिम्बाशयच्छेद.
Ovaritis डिम्बाधार प्रदाह.
Ovary डिम्बाशय; डिम्ब कोष, अन्तःफल.
Ovate अण्डाकार.
Over-dose अति मात्रा.
Oviduct अण्डज.
Ovoid डिम्बाकृति.
Ovum डिम्बाणु.
Oxalic Acid रेवतचीनी से उत्पन्न होने वाला विपाक्त द्रव्य.
Oxidation ओपजनी करण; आक्सिजन के संयुक्त करने की क्रिया.
Oxide or oxyde ऑक्साइड.
Oxyecoia श्रवण शक्ति की अस्वाभाविक प्रखरता.
Oxygen प्राणप्रद वायु; ओपजन.
Oxymel सिर्कामधु.
Oxyopia दृष्टि की अति तीक्ष्णता.
Oxytocic प्रसवकर.
Oxyuris Vermicularis मूत्र-कृमि.
Ozaena पीनस रोग.

---

# P

Pabulum खाद्य; भोजन.
Pachemia रक्त की घनावस्था; खून का गाढापन.
Pachometer शरीर का मोटापा मापने का यन्त्र, शरीर स्थूलता मापक यन्त्र.
Pachyblepharon पलकों का मोटा होना.
Pachycephaly खोपड़ी का अस्वाभाविक मोटापन; खोपड़ी की असाधारण स्थूलता.
Pachychilia होठों का मोटापन; ओष्ठ-स्थूलता.
Pachydactilia अंगुलिका विवृद्धि; अंगुलियों का बढ़ जाना.
Pachydermia त्वचा की अस्वाभाविक वृद्धि.
Pachyemia रक्त की गाढ़ावस्था; रक्त का गाढ़ापन.
Pachyglossia अस्वाभाविक जिह्वा विवृद्धि; जिह्वा की अस्वाभाविक स्थूलता.
Pachygnathous बड़े जबड़ा वाला.
Pachyhematous गाढ़े रक्त वाला.
Pachyhemia रक्त का गाढ़ा हो जाना.
Pachyleptomeningitis मस्तिष्क और सुषुम्ना के बाह्यावरण का शोथ.
Pachmeningitis मस्तिष्क के बाह्यावरण का शोथ.
Pachymeter पदार्थ स्थूलता मापक यन्त्र,
Pachynsis गाढ़ा होने की क्रिया; स्थूल होने की क्रिया
Pachyostosis अस्थि की स्थूलावस्था; हड्डी का मोटा या स्थूल होजाना.
Pachyotia कर्ण की स्थूलावस्था; कानों का मोटापन.
Pachysalpingo-ovaritis मस्तिष्क के बाह्यावरण का शोथ; सिर की बाहरी झिल्ली की सूजन.
Paediatria शिशु चिकित्सा.
Paidology शिशु तत्व.
Pain वेदना.
Pains After प्रसूति वेदना.
Pains Labor प्रसव वेदना.
Painter's Colic सीस शूल.
Palaeozodogy प्राणी विद्या.
Palaeontology अन्न जीव विद्या.
Palate तालु.
Palate Bones तालु की अस्थि.
Palate Soft कोमल तालु.
Palatine तालु सम्बन्धी.
Palatitis तालु का शोथ.
Palatoplasty तालु की शस्त्र-क्रिया.
Palatoschisis तालु विवर,

Pale नवीन पांडु.
Paleencephalon मस्तिष्क.
Paleopathology व्याधिज्ञान जो प्राचीन शवों से किया जाता है
Palliation उपशम; ह्रास; शान्त.
Palliative उपशामक; प्रशामक; वह चिकित्सा जो रोग के लक्षणों की शान्ति के लिये की जाती है, आमूल रोग निवारण के लिये नहीं। जैसे, विद्रधि (cancer) असाध्य हो जाने पर पूर्ण आराम नहीं हो सकती। ऐसी स्थिति में चिकित्सक रोग की यन्त्रणा कम करने के लिये कुछ ऐसे उपाय करता है जिससे रोगी को व्याधि की यन्त्रणा से कुछ शान्ति मिले। इस प्रकार की चिकित्सा को अंग्रेजी में Palliative कहते हैं.
Pallor पीलापन; जर्दी; यह अक्सर पांडुरोग का लक्षण होता है। कभी कभी आकस्मिक भय और मूर्छा से भी, रक्तवाहिनियों के संकोचन के कारण यह हो जाता है। पर पीलापन हमेशा रोग का लक्षण नहीं होता. कुछ आदमी पीतवर्ण होते हुए भी पूर्ण निरोग रहते हैं.
Pallor, Virginum हरित पीड़ा.
Palm हथेली, करतल.
Palma Christi एरण्ड वृक्ष.
Palmar करतलस्थ.
Palmistry हस्त-रेखा विज्ञान.
Palmos हृत् कम्पन.
Palo de Vaca दुग्ध वृक्ष.
Palpation हस्त संस्पर्शन द्वारा परीक्षा.
Palpebra चक्षु पलक.
Palpebral Nerves नेत्र पलक स्नायु.
Palpitatio Cordis हृदय कम्पन.
Palpitation हृदय की धड़कन; हृत्कंपन; हृदय स्पन्दन; जब साधारण से अधिक हृदय में धड़कन होने लगती है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। हृदय की अस्वाभाविक धड़कन कुछ मिनिट या कुछ घंटों तक रहती है। यह स्थिति या तो किसी हृदय की बीमारी के कारण होती है या किसी अन्य आकस्मिक कारण से होती है। गैस से भरा हुआ विस्तृत (dilated) पेट भी इसका कारण होता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि पेट को अत्यधिक खाद्यद्रव्य से भर देने के कारण उसमें गैस भर जाती है। ज्योंही जिंगर और पिपरमेन्ट के सेवन द्वारा पेट की गैस निकाल दी जाती है त्यों ही पेट ठीक हो जाता है और साथ ही में हृदय की अस्वाभाविक धड़कन भी बन्द हो जाती है। रोगी को इस वक्त बड़ी शान्ति मिलती है और वह अपने आपको स्वस्थ अनुभव करने लगता है। गर्भाशय के रोगों से स्त्रियों में हृदय की अस्वाभाविक धड़कन होने लगती है। इसके लिये तुरन्त किसी कुशल चिकित्सक से इलाज करवाना चाहिये और रोग के मूल कारण को दूर करने का प्रयत्न करना चाहिये। तम्बाकू, चाय, कॉफी और शराब के अतिसेवन से भी हृदय पर विषजनक असर होता है और उसके स्पन्दन की गति बढ़ जाती है। इस विकृति की चिकित्सा स्पष्ट है। जिन कारणों से यह विकृति होती है, उन्हें दूर करने की चेष्टा करना चाहिये. तम्बाकू के पीने से अगर यह खराबी पैदा हुई हो तो उसे बन्द कर देना चाहिये। तम्बाकू का विष हृदय पर बड़ा ही जहरीला प्रभाव डालता है और उसके लंबे सेवन से हृदय की पेशियों में जो विकृति हो जाती है, उसका सुधरना बड़ा ही कठिन है। इसके अतिरिक्त इसका बुरा प्रभाव न केवल हृदय ही पर पड़ेगा पर हृदय के ठीक तरह काम न करने से शरीर के दूसरे अँगों पर भी इसका असर पड़ेगा और सारे शरीर की व्यवस्था बिगड़ जायगी, इसलिये मनुष्य को चाहिये कि वह तम्बाकू के विष से बचने की कोशिश करे. एक सुप्रसिद्ध डॉक्टर का कथन है कि जो मनुष्य दस से अधिक सिगरेट पीता है, वह अपने शरीर में विष का सञ्चय करता है. हाँ, यहाँ यह बात कहना आवश्यक है कि कोरी सिग्रेट पीने से हुक्का या पाइप द्वारा तम्बाकू पीना कुछ कम हानिकर है, क्योंकि इससे शरीर में तम्बाकू का कम अंश जाता है। ताजी और बढ़िया चाय का सेवन अधिक हानिकर नहीं है। पर यह उचित मात्रा में होनी चाहिये। अतिकाले रंग की चाय हानिकर है। चाय से कॉफी का सेवन विशेष हानिकारक है। शराब (Alcohol) का उचित परिमाण से अधिक और लम्बा सेवन

हृदय-पेशियों के लिये अत्यन्त हानिकर है। इससे हृदय की निर्वलता बढ़ती है और हृदय की रक्त-वाहिनियों में कमजोरी आती है। इसका स्वाभाविक परिणाम यह होता है कि हृदय की धड़कन बहुत बढ़ जाती है।

स्नायु या नाड़ी-मण्डल (Nervous System) पर आवश्यकता से अधिक दबाव या थकावट हृदय की धड़कन को बढाती है। हिस्टेरिया, ( वात गुल्म ) मानसिक उत्तेजना, क्षय कर व्याधियां और तरुण ज्वरों में भी हृदय की धड़कन बढती जाती है। शक्ति से अधिक शारीरिक श्रम करने से हृदय धड़कने लगता है। इसके अतिरिक्त अकस्मात् कोई अप्रिय समाचार सुनने से भी हृदय की धड़कन बढ़ जाती है। और भी कुछ ऐसे कारण हो सकते हैं जिनसे हृदय की धड़कन बढ़ जाय.

साधारण हृदय की धड़कन में रोगी को विशेष कष्ट नहीं होता। आराम करने से थोड़े समय में वह ठीक हो जाता है, पर कभी कभी हृदय की खास बीमारियों में जब यह धड़कन अत्यधिक हो जाती है तब रोगी को बड़ा कष्ट होता है, हृत्प्रदेश में अत्यन्त कष्ट का अनुभव होता है। कभी कभी तो उसे ऐसा मालूम होता है मानो मृत्यु उसकी प्रतीक्षा कर रही है। वह इस मृत्युलोक को शीघ्र ही छोड़ने वाला है। कभी कभी उसे बेहोशी आ जाती है। उसकी नाड़ी की गति बहुत बढ़ जाती है, उसका सिर दबदब करने लगता है। उसे बेहद थकावट मालूम होने लगती है

इस रोग की चिकित्सा के लिये उसके कारणों का जानना आवश्यक है। इसके बाद कारणों को मिटाने की कोशिश करना चाहिये। हां, तात्कालिक पीड़ा उपशमन के लिये चिकित्सक को चाहिये कि वह रोगी को धैर्य्य दे। उसे ( रोगी को ) यह निश्चय करावे कि वह बीमार नहीं है। वह अतिशीघ्र नीरोग हो जायगा। इन मानसिक प्रेरणाओं से व्याधि के उपशमन होने में बहुमूल्य सहायता मिलेगी. इसके अतिरिक्त रोगी को अपने हृदय पर बर्फ की थैली ( Bag ) डाल कर, ढीले हाथ पैर कर आराम से लेट जाना चाहिये। Sal Volatile या पीपरमेन्ट के सत्त ( Essence of peppermint ) के कुछ बूँद गर्म जल के साथ लेने से भी हृदय की धड़कनमें लाभ होता है.

Palsy पक्षाघात; लकवा.

Pamaris हस्त-ताल-पेशी.

Pamplegia सर्व-शरीर-व्यापी पक्षाघात.

Panacea महौषध; सर्व व्याधिनाशक औषधि.

Panado आटे का पोल्टिस.

Panaris गलका.

Panarthritis सर्व-सन्धि-शोथ; सब जोड़ों में सूजन आ जाना.

Panasthenia स्नायविक दौर्बल्य.

Panatrophy विविध अंग-क्षय.

Pancarditis हृत्शोथ; हृदय की सूजन.

Pancreas क्लोम-ग्रन्थि; यह मानव शरीर का एक अत्यन्त महत्वपूर्ण अंग है। यह छः से आठ इन्च तक लंबी रहती है। निम्नस्थ उदर के ठीक पीछे इसकी स्थिति है। इसका रस ( क्लोमरस ) एक नली द्वारा पक्वाशय में जाता है और भोजन को पचाता है. इसका वजन १½ छटांक के लगभग है. इनस्युलिन (Insulin) नामक औषध, जिसके इन्जेक्शन मधुमेह के रोग में दिये जाते हैं। क्लोम में स्थित कोषाणुओं के समूह से बनाई जाती है। इस कोषाणु समूह का अंग्रेज़ी नाम "Islands of Langerhans" है.

Pancreatalgia क्लोम-ग्रन्थि-शूल.

Pancreatectomy क्लोम-ग्रन्थि का शस्त्र क्रिया द्वारा हटाना.

Pancreatemphraxis क्लोम-ग्रन्थि में रक्त सञ्चय.

Pancreathelcosis क्लोम-ग्रन्थि पर व्रण हो जाना.

Pancreatic क्लोम-ग्रन्थि सम्बन्धी.

Pancreaticoduodenal क्लोम-ग्रन्थि सम्बन्धी.

Pancreatism क्लोम-ग्रन्थि की क्रिया या गतिविधि.

Pancreatitis क्लोम-ग्रन्थि शोथ.

Pancreatolithotomy क्लोम-ग्रन्थि पिंड छेदन; क्लोमग्रन्थि की पथरी का छेदन; क्लोमग्रन्थि की अश्मरी का छेदन.

Pancreatolysis क्लोमग्रन्थि-तन्तु-नाश.

Pancreatoncus क्लोमग्रन्थि-अर्बुद; क्लोमग्रन्थि का फोड़ा.

Pancreatopathy क्लोमग्रन्थि रोग
Pancreolithotomy अश्मरी निकालने के लिये क्लोम ग्रन्थि में छेदन
Pancreolytic क्लोमग्रन्थि तन्तुनिनाशक
Pancreopathy क्लोमग्रन्थि रोग
Pandemic महामारी जिसका असर सारे देश पर हो
Panhidrosis सारे बदन पर पसीना आना
Panhyperemia रक्ताधिक्य
Panicula अर्बुद
Panmyelophthisis अस्थिमज्जा क्षय
Panivorous रोटी पर जीने वाला
Panneuritis बहुस्नायु शोथ
Pannus Lenticularis तिल
Panochia बद गाठ
Panophobia अज्ञात बुराई का निरन्तर भय.
Panopthalmitis नेत्र पाक
Panosteitis सर्वास्थि प्रदाह
Panotitis कर्ण प्रदाह
Panraculus झिल्ली या स्तर
Panspermia सिद्धान्त विशेष जो यह प्रतिपादित करता है कि रोगाणु हर जगह मौजूद है
Pansphygmograph हृदय और नाड़ी स्पन्दन मापक यन्त्र
Pantalgia सर्व-शरीर-शूल, सारे शरीर में दर्द होना.
Pantatrophia पोषण हीनता
Pantatrophous पोषण हीन
Panting श्वास कृच्छ्र
Pantology विश्व ज्ञान
Pantomorphia साधारण सम परिस्थिति
Pantophobia अज्ञात बुराई का डर
Panuasity चर्म कोमलत्व
Papaver पोस्त, अफीम का डोडा
Papaverous पोस्त सदृश
Papilla अंकुर
Papillectomy वृक्काङ्कुर छेदन, गुर्दे के अंकुर का छेदन
Papillocarcinoma फोड़ा विशेष
Pappus दाढ़ी
Parabulia इच्छा शक्ति का अस्वाभाविक कार्य
Paracholia यकृत कोषाणुओं की विकृतावस्था
Parachrea अस्वाभाविक रंगीकरण
Parachroma, Parachromatosis त्वक् का वर्ण हीन होना, चर्म का रंग ह्रास होना
Paracme ह्रास
Paracope सामान्य प्रलाप
Paracusis श्रवणशक्ति लोप
Paracystitis मूत्राशय तन्तु शोथ
Paracystium मूत्राशय के संयोजक तन्तु
Paradenitis ग्रन्थितन्तु शोथ
Parageusis स्वादविकार
Paragraphia लेखन अक्षमता
Paralambdacism "ल" का उच्चारण करने की अक्षमता
Paralexia पाठनशक्ति का ह्रास
Paralogia मिथ्या युक्ति
Parallelism समानान्तर स्थिति
Paralysis पक्षाघात, लकवा; स्नायविक विकृति या आघात के कारण शरीर या शरीर के किसी अंश विशेष की गतिविधि-शक्ति के नाश हो जाने को पक्षाघात कहते हैं। यह स्नायविक विकृति या आघात या तो केन्द्रवर्ती स्नायुमण्डल (Central Nervous System) में होता है जिसमें कि मस्तिष्क (brain) और सुषुम्ना (Spinal Cord) शामिल है या उन स्नायुओं में होता है जो अवयवों (limbs) और मुख मण्डल की गतिविधि को नियन्त्रित करती हैं। स्नायु मण्डल का जो भाग या अंश जितना विकृत या क्षत होगा उसी के अनुसार पक्षाघात का रूप होगा। कभी कभी स्नायुमण्डल की यह क्षति अस्थायी रहती है और वैसी हालत में इस क्षति के कारण को मिटा देने पर स्नायु स्वस्थ हो जाते हैं और इससे पक्षाघात भी आराम हो जाता है यह बात अकसर स्नायु शोथ (Neuritis) में होती है। बाल-पक्षाघात (Infantile Paralysis) में एक जीवाणु विशेष केन्द्रवर्ती स्नायुमण्डल पर आक्रमण करता है इससे रोग आक्रमण के समय पक्षाघात अधिक व्यापक और जोर का रहता है। क्योंकि इस वक्त सुषुम्ना पर जीवाणु के आक्रमण के कारण शोथ आ जाता है और

उसका तात्कालिक प्रभाव अधिक होता है । पर पीछे जाकर कुछ मृत स्नायुकोषों (Dead Nerve Cells) को छोड़कर यह शोथ उतर जाता है और इसका परिणाम यह होता है कि इस शोथ से उत्पन्न होनेवाला पक्षाघात भी बहु अंशों में ठीक हो जाता है ।

जन्म-जात पक्षाघात, ( Birth Paralysis ) जन्म के समय शिशु के मस्तिष्क में आघात पहुँचने से होता है । इसके कई रूप होते हैं । पर इसका अधिक व्यापक रूप वह है जिसमें शरीर की एक बाजू निकम्मी हो जाती है और उसी बाजू के हाथ और पैर बे काम हो जाते हैं । इस विकृति में अगर किसी प्रकार के मानसिक उपद्रवों का समावेश न हो तो बच्चा धीरे धीरे ऐसी स्थिति को पहुँच आता है, जिससे उसके चलने फिरने में विशेष असुभीता न हो । दूसरी प्रकार का जन्म-जात पक्षाघात स्नायुमण्डल के किसी आघात विशेष के कारण नहीं, पर जन्म ही से किसी स्नायु विशेष के कोषाणुओं ( cells ) के अविकसित दशा में रहजाने के कारण होता है । इस पक्षाघात में दोनों हाथ और पैर कड़े और सख्त हो जाते हैं और उनमें बहुत कमजोरी आ जाती है । इस पक्षाघात के रोगी की गति-विधि अजब ढंग की हो जाती है और उक्त गति विधि पर रोगी की इच्छाशक्ति का कोई नियन्त्रण नहीं रहता । उसे अकसर आक्षेप भी होते हैं और उसकी मानसिक स्थिति अत्यन्त निर्बल हो जाती है । ऐसा बालक धीरे धीरे उन्माद की अवस्था पर भी पहुँच जाता है ।

वयस्क पुरुषों ( adults ) में अकसर अर्द्धाङ्ग का पक्षाघात होता है । जिस ओर के अंग में यह होता है उस अंग के हाथ पैर आदि निकम्मे और गतिहीन हो जाते हैं । दोनों पैरों का पक्षाघात स्नायुमण्डल की कुछ बीमारियों के कारण होता है । बुढ़ापे के पक्षाघात में अवयवों की ( विशेष कर हाथ की ) पेशियां कड़ी पड़ जाती हैं और रोगी के हाथों में कंपन होने लगती है । यह कंपन पहले पहल अंगुलियों से होती है और धीरे धीरे सारे हाथ तक पहुँच जाती है । यह बला यहीं तक नहीं रहती । यह मुखमण्डल तक को जा दबाती है ।

कभी कभी हिस्टेरिया आदि मानसिक रोगों के कारण भी पक्षाघात हो जाता है, इसमें जहां रोग की जड़ ठीक हुई कि रोग भी ठीक हो जाता है । पक्षाघात का विशेषज्ञ चिकित्सक परीक्षा कर यह बतला सकता है कि रोग मानसिक विकृति के कारण हुआ है या स्नायु मण्डल की विकृति के कारण ।

Paralysis Agitans सकंप पक्षाघात.
Paralysis Spinalis निम्नार्द्धांग पक्षाघात.
Paralytic पक्षाघात-ग्रस्त.
Paralytic Stroke अकस्मात् पक्षाघात.
Paralyzed पक्षाघात-ग्रस्त.
Paramastitis स्तन-शोथ.
Paramenia अव्यवस्थित रजोधर्म.
Parametritis गर्भाशय के तन्तुओं का शोथ या प्रदाह; गर्भाशय के प्रदेश में जब तन्तुओं (Tisses) का शोथ या प्रदाह हो जाता है, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत किया जाता है । यह शोथ फैलते फैलते ठेठ वृक्क ( गुर्दा ) और उदर के तन्तुओं तक चला जाता है और कभी कभी वहां फोड़ा हो जाता है । इस रोग में रोगी को ज्वर हो जाता है और उसके गर्भाशय में दर्द होने लगता है । कुशल डॉक्टर से इसकी परीक्षा और चिकित्सा करवाना चाहिये, रोगिणी को बिस्तरे पर आराम करना चाहिये और गर्भाशय के अन्दर डूश करना चाहिये ।
Paramorphia आकृति विकार.
Paramusia संगीतानुभव विकार.
Paranoia बुद्धि-ह्रास.
Paraparesis पैरों की आंशिक अवसन्नता.
Paraphonia स्वर-भंग.
Paraphora मानसिक विभ्रम.
Paraphrenia बौद्धिक उन्माद.
Paraphrenitis श्वासपटल प्रदाह.
Paraplasm अस्वाभाविक विवृद्धि.
Paraplegia अर्द्धांग; वह पक्षाघात जिसमें शरीर का निम्न भाग और टांगें आक्रान्त होती हैं.
Paraplegic अर्द्धांग सम्बन्धी.
Parapleuritis छाती की दिवार का शोथ.
Parasite परोपजीवी; परपिंडोजीवी; वह प्राणी या

वनस्पति जो दूसरों के शरीर पर जीवन निर्वाह करते हैं उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इनमें सबसे क्षुद्राणु का नाम अमीबा है, जिसकी कई, जातियां हैं। यह रक्तातिसार को उत्पन्न करते हैं। एक दूसरी जाति का अमीबा दन्तपूय (Pyorrhoea) के लिये जिम्मेदार है। मनुष्यों की बहुत सी बीमारियों के कारण ये जीवाणु हैं.

Parasitic परजीवक.

Parasitical परजीवक.

Parasitism पर जीवित्व.

Parasitology परोपजीवी विज्ञान.

Parathyroid ग्रीवा प्रदेश (गर्दन) में चुल्लिका ग्रन्थि की बाजू पर और पीछे ग्रन्थियों के छोटे छोटे दो जोड़े (pairs) हैं, उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। जब ये ग्रन्थियां किसी कारण से रोगाक्रान्त हो जाती हैं, तब इनका प्रभाव ठेठ स्नायु-मण्डल तक पड़ता है। Tetany नाम की बीमारी, जो स्नायविक गड़बड़ के कारण होती है, अप्रत्यक्ष रूप से उक्त ग्रन्थियों की विकृति का परिणाम है.

Paratyphoid टाईफॉईड ज्वर का प्रकार विशेष.

Paregoric वेदना-उपशामकर.

Pareia गाल; गंड; कपोल.

Parencephalous मस्तिष्कार्द्ध.

Parepithymia अस्वस्थ मानसिक आवेग.

Paresis मृदु पक्षाघात; हलका पक्षाघात; हल्के (Slight) और अस्थायी पक्षाघात के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Paresthesia अस्वस्थ अनुभव शक्ति.

Pareunia संगम; मैथुन; भोग.

Paridrosis अस्वाभाविक घर्म-निसरण.

Paries प्राचीर व सीमा.

Parkinson's Disease पक्षाघात विशेष जो अकसर बुड्ढों को होता है और जिसमें अंगुली से कंपन शुरू होकर धीरे धीरे सारे हाथ तक पहुँच जाता है.

Parodinia, Parodynia अस्वाभाविक प्रसव वेदना.

Paromphalocele नाभ्यंन्त्र वृद्धि.

Paronychia नख-शूल; अँगुली-शूल.

Paropsis विकृत-दृष्टि; विषम-दृष्टि.

Parotid Gland कर्णाग्रवर्ती लाला ग्रन्थि। यह अत्यन्त महत्वपूर्ण ग्रन्थि है, जो कि मुंह में लार उत्पन्न करती है, यह कान के आगे की बाजू पर है.

Parotid Gland कर्ण-मूल; उपकर्ण.

*Parotitis* कर्ण-मूल-प्रदाह.

Paroxi-sm आक्षेप; रोग का आक्रमण; दौरा; मूर्च्छा. यह ऐंठन रोग के प्रचण्ड आवेग आदि के लिये व्यवहृत होता है.

Paroxysm सामयिक रोग आक्रमण; पारा.

Parthenius कुमारी पीड़ा.

Parthenonosus हरित् रोग.

Parturient प्रसव-वेदना-जनक; प्रसूति जनक.

Parturifacient प्रसव सहायक.

Parturition प्रसव.

Partus प्रसव.

Paruria दूषित मूत्र.

Passa अँगुली का फोड़ा.

Passage प्रणाली; पथ.

Passive Congestion निष्क्रिय रक्त-सञ्चय.

Paste कल्प.

Pasteurism टीका लगाना.

Pasteurization अत्यधिक उत्ताप से द्रव्यों के जीवाणु को नष्ट करना.

Patella जंघा संधि के पास की हड्डी.

Pathemata Animi मनोविकार.

Pathetism योग-निद्रा.

Pathic रोग सम्बन्धी.

Pathogeny रोग-तत्व.

Pathognomonic व्याधि के विशिष्ट लक्षण.

Pathography रोग-वर्णन.

Pathology रोग कारण विज्ञान; रोग कारण शास्त्र. इसके लिये आयुर्वेदिक ग्रन्थों में "निदान" शब्द का व्यवहार किया गया है. चिकित्सा शास्त्र की यह शाखा विशेष जो रोग के कारणों और रोग के कारण शरीर में होने वाले परिवर्तनों पर विचार करती है.

Pathomania नैतिक उन्मत्तता

Pathophobia विकृत रोग-भीति.
Pathopoiesia रोग-सृष्टि.
Patient रोगी; पीड़ित व्यक्ति.
Pator Narium नासिका-रन्ध्र
Patulous फैले हुए; खुले हुए.
Paunch or Rumen प्रथम कोष्ट.
Peccant रुग्ण; रोगजनक.
Pecquet's Duct अन्नरस-वाहक नली.
Pectiniform कंघे के आकार का.
Pectoral वृक्ष सम्बन्धी.
Pectorals वृक्ष-रोग औषधि.
Pectoriloquy वृक्ष ध्वनि.
Pectus छाती; वक्षस्थल.
Pederasty लौंडेबाज़ी.
Pedialgia पाद वेदना.
Pediatrics बाल रोग-विज्ञान; चिकित्साशास्त्र की वह शाखा जो बाल-रोग का विवेचन करती है.
Pedication बालक के साथ लौंडेबाज़ी करना.
Pediculus जूँ.
Pediform पादाकृति.
Pediluvium पद-प्रक्षालन.
Pedion पाद तल.
Peduncle गण्डमूल.
Pellicle सूक्ष्म त्वक्.
Pelvic पेडु सम्बन्धी.
Pelvis पेडु; कोख; वस्ती प्रदेश.
Pelvimeter बस्ती प्रदेश मापक यन्त्र.
Penetrating wounds विदारित घाव.
Penis लिङ्गेन्द्रिय.
Peptic पाचक.
Perception अनुभव; वाह्य वस्तु ज्ञान; इन्द्रिय ग्रहण क्षमता.
Pericolpitis योनि-प्रदाह.
Percolation क्षरितकरण.
Percussion कान में प्रतिघात; अँगूठे से ठीक कर के शरीर की परीक्षा करने की क्रिया.
Perennial बहुवर्ष-जीवी.
Perforation छिद्र; रन्ध्र.
Perforator गर्भस्थ बालक के मस्तकादि में छेद करने वाला यंत्र.
Perianth परिपुष्ट.
Peribrosis आँख के पलक में व्रण होना.
Pericardiac हृदयावरण सम्बन्धी.
Pericarditis हृदयावरण शोथ.
Pericardium हृत्वेष्टन; हृदय की झिल्ली.
Pericarp बीज-कोष.
Perichondrium उपास्थि आवरण.
Pericranium मस्तक की अस्थि का आवरण; झिल्ली.
Perigynous पारिजात.
Perinephritis मूत्राशय के चारों ओर के तन्तुओं का प्रदाह.
Perineum or Perinaeum गुह्य भाग.
Period स्त्रियों के ऋतुकाल ( Menstruation ) के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.
Periodic सामयिक; पर्य्यायशील.
Periodicity सामयिकता; पर्य्यायशीलता.
Periodontitis दन्त कोष झिल्ली प्रदाह.
Periosteum अस्थ्यावरण; हड्डी की झिल्ली; अस्थिकला। हड्डी को ढकनेवाली झिल्ली के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इस झिल्ली में रक्त वाहिनियां और स्नायु पर्य्याप्त परिमाण में हैं, जो कि अस्थियों के पोषण और विकास में सहायता करती हैं। अस्थ्यावरण की विकृति से उसके अन्दर रही हुई अस्थि का क्षय या मृत्यु हो जाती है.
Periostitis अस्थिशोथ; हड्डी की सूजन; हड्डी की सूजन के लिए जिसका असर हड्डी की झिल्ली पर भी गिरे, यह शब्द व्यवहृत होता है। इसके भिन्न भिन्न रूप होते हैं! कुछ केस तो बिलकुल नगण्य होते हैं, जो अपने आप अच्छे हो जाते हैं। कुछ सारे अवयव को रोगाक्रान्त कर देते हैं। इस रोग के सख्त रूप का कारण एक प्रकार के जीवाणु विशेष हैं, जो हड्डी के पीब में पाये जाते हैं। वैसे साधारणतः यह विकृति अवयव में चोट लगने से हो जाती है। इस बीमारी का साधारण रूप रोगी को आराम करने और रोगाक्रान्त स्थान को गर्म सेक देने से ठीक हो जाता है।

इसके उग्ररूप के लिये शस्त्र क्रिया ( (operation ) की जरूरत होती है, जिससे कि आक्रान्त स्थान से पीव निकल जाय अगर शस्त्र क्रिया द्वारा पीव न निकाला जायगा तो उसका विष सारे अवयव में फैल जायगा

Periostosis अस्थि वेष्टन अर्बुद

Peripheral Neuritis बहुस्नायुशूल, स्नायुशूल विशेष जिसका असर शरीरावयवों और शरीर के अन्य भागों पर भी पड़ता है।

Periphlebitis शिराओं के आवरण का शोथ

Peripneumonia फुफ्फुस प्रदाह

Perisperm परिश्रण

Peristoma मुख झिल्ली

Peritome त्वकूच्छेद

Peritoneal उदर झिल्ली सम्बन्धी

Peritoneum उदर झिल्ली

Permanent स्थायी

Permeable भेद्य अनुप्रवेश्य

Pernio बिवाई

Pernicious Anaemia दुष्ट पांडु, सांघातिक पांडु-रोग। यह बड़ा ही भयङ्कर और सांघातिक रोग है। इस रोग का सम्बन्ध रक्त से है। यह अकसर मध्यम आयु के पुरुषों को होता है। इसमें क्रमशः निर्बलता बढ़ती जाती है और त्वक् ( चर्म ) का रंग पीला पड़ जाता है। इस रोग की परीक्षा के लिये योग्य चिकित्सक से अणुवीक्षण यन्त्र ( microscope ) द्वारा रक्त की परीक्षा करवाना चाहिये, जिससे यह जाना जा सके कि यह दुष्ट पांडु ही है या अन्य कोई व्याधि। कुछ वर्ष के पहले यह बड़ा ही सांघातिक और असाध्य रोग माना जाता था। जो मनुष्य इस दुष्ट व्याधि के पंजे में आगया कि उसके जीवन की आशा छोड़ दी जाती थी। पर आज चिकित्सा विज्ञान ने इस पर विजय प्राप्त करली है। आज बड़ी सरलता से इसकी चिकित्सा हो सकती है। इसका सारा श्रेय अमेरिका के बोस्टन नगर के निवासी डॉक्टर मिनट ( Minot ) और डॉक्टर मॉर्फी को है। इसके पहले इस दुष्ट रोग की चिकित्सा साधारण पांडु की तरह लोह जन्य औषधियों द्वारा या रक्त संचार * (blood transfusion ) द्वारा की जाती थी, पर इस चिकित्सा से जहां साधारण पांडु में लाभ होता था वहाँ दुष्ट पांडु इस चिकित्सा पद्धति के सामने नत मस्तक नहीं होता था। चिकित्सा संसार में इस व्याधि की सफल चिकित्सा निकालने के सम्बन्ध में खूब वैज्ञानिक जांच पड़ताल हुई। आखिर अमेरिका के उक्त दोनों डॉक्टरों को इसकी सफलता का श्रेय मिला। उन्होंने वैज्ञानिक जांच पड़ताल के बाद मालूम किया कि दुष्ट पांडु का कारण शरीर के लाल रक्तकणों (Red blood corpus cles) की पूर्ति (Supply) का छिन्न भिन्न हो जाना है। इसके साथ ही उन्हें यह भी मालूम हुआ कि इन लाल रक्तकणों की यह अवस्था उस द्रव्य ( Substance ) की किसी न्यूनता के कारण होती है, जो द्रव्य कि इनके बनने में कारणीभूत होता है पर अभी तक रोग कारण के सम्बन्ध में अन्तिम अनुसंधान न हो सका

हां, इसकी चिकित्सा में आशातीत सफलता हो गई। डॉक्टर मिनॉट साधारण और दुष्ट पांडु रोग की चिकित्सा विभिन्न खाद्य द्रव्यों के द्वारा करते रहे। उन्होंने अपने कुछ रोगियों को यकृत सार ( Liver Extract ) दिया। उन्होंने देखा कि इसका रोज सेवन करने से दुष्ट पांडु के रोगियों को बड़ा लाभ हुआ। इसके बाद डॉक्टर मर्फी भी उन्हें आ मिले। दोनों ने मिलकर इस औषधि का प्रयोग कई अन्य रोगियों पर किया। उन्होंने अपने रोगियों को आधा पाउन्ड ( लगभग २० रुपये भर ) से लगाकर १ पाउन्ड तक यकृत खाने को दिया। इस से रोगी पूर्ण रूप से स्वस्थ होगये। कहने की आवश्य कता नहीं कि इन विज्ञानविदों का कठिन परिश्रम सफल हुआ। वैज्ञानिक जगत् में एक दुष्ट व्याधि से लड़कर उन्होंने उस पर पूर्ण विजय प्राप्त की। मानव जाति का उन्होंने अनन्त उपकार किया। इसमें केवल एक कठिनाई उपस्थित हुई। संसार के हजारों बीमारों के लिये इतने यकृत कहां से लाये जावें। यह कठिनाई भी शीघ्र दूर हो गई। यकृत-सार का उपयोग

* एक आदमी के शरीर से दूसरे आदमी के शरीर में रक्त संचार करने को *blood transfusion* कहते हैं।

में आने लगा और वह भी बहुत लाभदायक सिद्ध हुआ। इसके बाद सुअर का उदर भी इसके लिये उतना ही फलप्रद मालूम हुआ। सुअर ( Hog ) के उदर का सार भी इसमें सफलता के साथ दिया जाने लगा है।

आजकल दुष्ट पांडु में यकृतसार कई रूपों में दिया जाता है। इसके इन्जेक्शन भी दिये जाते हैं। पर यह अधिक मंहगा मिलता है, इसलिये गरीब आदमी इसकी पर्य्याप्त मात्रा लेने में असमर्थ रहता है। इस लिये कई जगह सुअर के पेट के सार का भी उपयोग होने लगा है.

Perosis असम्पूर्ण गठन.
Perspecillum चश्मा.
Perspiration स्वेदः पसीना.
Pertrication तेल मर्दन.
Pertussis कुक्कुड़ खांसी.
Peruvian Bark पेरुवियन वृक्ष की छाल; इस छाल से क्विनीन निकाली जाती है.
Perversion विकृति; भ्रष्ट.
Pervigilium अनिद्रा.
Pessaries गर्भाशय धारक यन्त्र; रबड़ की झिल्ली विशेष जो गर्भ निरोध के लिये स्त्री की योनि में लगाई जाती है.
Pest प्लेग; महामारी.
Pestiferous सांघातिक.
Pestilence महामारी.
Petit Mal अपस्मार का दौरा.
Petrifaction प्रशस्त भूतकरण.
Petrosumos शिलास्थि.
Phagedaena गलित क्षत.
Phagedenic गलित.
Phago-cyte कोषाणु विशेष जो कि रक्त स्थित रोगाणु और अन्य हानिकर द्रव्यों का नाश करता है.
Phalacrosis गन्जापन.
Phalanges अंगुलास्थि.
Phallalgia लिङ्ग वेदना.
Phallus लिङ्ग.
Pharmacal औषधि निर्माण विद्या; औषध बनाने की विद्या; औषध निर्माणशाला.
Pharmacology चिकित्साशास्त्र की वह शाखा जो औषधियों के क्रिया और गुणधर्म का वर्णन करती है.
Pharmacopoea औषधिमात्रा शास्त्र.
Phanerogams सपुष्पक.
Phantasm छायामूर्ति.
Pharmaceutics मारीचिका औषधि; औषधि निर्माण तत्त्व.
Pharmaceutical औषधि निर्माण सम्बन्धी.
Pharmacist औषधनिर्माता.
Pharmacodiagnosis व्याधि-परीक्षा में औषधियों का उपयोग.
Pharmacodynamics औषध फल या व्यवहार विद्या; औषधि क्रिया-विज्ञान.
Pharmacology औषध-शास्त्र.
Pharmacopoeia औषधि निर्माण शास्त्र.
Pharmacy औषधशाला.
Pharyngitis गलकोष प्रदाह; कण्ठनाली प्रदाह.
Pharyngalgia कण्ठनाली पीड़ा.
Pharyngeal कण्ठनाली सम्बन्धी.
Pharyngectomy कण्ठनाली के अंश विशेष का छेदन.
Pharyngemphraxis कण्ठनाली अवरोध.
Pharyngismus कण्ठनाली का पैशिक आक्षेप.
Pharyngoamygdalitis कण्ठनाली और ग्रीवाग्रन्थि का शोथ.
Pharyngodynia गल-कोष वेदना; कंठ-नाली पीड़ा.
Pharyngophlegia गल कोष अवसन्नता.
Pharyngoscopy गल-कोष परीक्षा.
Pharyngospasm गल-कोष-आक्षेप.
Pharyngotomy गलकोषोच्छेद.
Pharyngolaryngitis कंठनाली प्रदाह.
Pharyngolgy कंठ-नाली विज्ञान.
Pharyngolith कंठनाली की दिवाल पर पिंड का बनना.
Pharyngoparalysis कंठनाली की पेशियों का पक्षाघात.
Pharyngopathy कंठनाली-रोग.

Pharyngoperistole कंठनाली का संकोचन.
Pharyngoplasty कंठनाली की शस्त्र क्रिया.
Pharyngoscope कंठनाली परीक्षा-यंत्र.
Pharyngospasm कंठनाली की पेशियों का आक्षेप.
Pharyngoscopy कंठनाली परीक्षा.
Pharynx गल कोष; गल नाली.
Phaseolus Mungo मूँग.
Phenacetin औषध विशेष जो मस्तिष्क पीड़ा के उपशमन के लिये दी जाती है। यह शूल-मारक औषध है। इसे अधिक मात्रा में भूल कर भी न लेना चाहिये.
Phenomenon घटना.
Phimosis निरुद्ध प्रकर्ष.
Phlebarteriectasia धमनियों और शिराओं की विस्तृति.
Phlebectasis शिरा-प्रसारण.
Phlebectomy शिरांश छेदन; शिरा के किसी अंश विशेष का छेदन.
Phlebectopia शिरा की स्थानच्युति; शिरास्थानभ्रंश
Phlebhepatitis याकृतिक शिरा का शोथ.
Phlebion शिरा, नस.
Phlebitis शिरा-प्रदाह, नस की सूजन.
Phlebolite शिरा-शिला.
Phlebology शिराशास्त्र.
Phleborrhagia शिरा रक्तस्राव.
Phleborrhexis शिराभङ्ग.
Phlebosclerosis शिरावरण का दृढ़ीकरण.
Phlegm कफ़.
Phlegmasia प्रदाह.
Phlegmatic श्लेष्मा प्रधान, कफ़ प्रधान.
Phlegmatic or Lymphatic Temperament श्लेष्मा प्रधान धातु
Phlegmon विस्फोटक
Phlegmonous Pharynitis गल विद्रधि.
Phleps शिरा; नस.
Phlogistic प्रदाहिक.
Phlogosis प्रदाह.
Phlysis अंगुली का फोड़ा.
Phonetics स्वर-विज्ञान.
Phoenix, Dactylifera खजूर.
Phoenix Sylvestris खजूर.
Phonocardiography हृदयध्वनि-आलेखन-शास्त्र.
Phonogram ध्वनि का रेखाचित्र.
Phonograph स्वरशास्त्र.
Phonology स्वरविज्ञान; ध्वनिविज्ञान.
Phonopathy वागीन्द्रियों का रोग.
Phonophotography ध्वनितरंगों का छायाचित्रण.
Phonopneumomassage मध्यकर्ण का वायुस्नान.
Phorology रोगग्राहक जन्तु-विज्ञान.
Phosgene फोसजेन; इसका दूसरा नाम Carbonyl Phloride भी है। यह बड़ी ही जहरीली गैस है। गत महायुद्ध में इसका उपयोग हुआ था। यह रंग और गन्धहीन गैस है। इसका वजन हवा से भारी है। इससे दम घुटने लगता है और आंखों से पानी जाने लगता है। कुछ समय के बाद ही जोर से खांसी चलने के साथ साथ कै होने लगती हैं। फेंफड़ों में सूजन आ जाती है। इस गैस से मृत्यु न होने पर Broncho Pneumonia अकसर हो जाता है। इसके रोगी के लिये ऑक्सिजन अत्यन्त लाभकारक है। रक्त निःसरण ( Bleeding ) से भी फायदा होता है क्योंकि इससे शरीर में विषानिःसरण कम हो जाता है.
Phosphate फॉस्फरिक एसिड का लवण.
Phosphatemia रक्त में फॉस्फेट की उपस्थिति.
Phosphatic फॉस्फेट सम्बन्धी.
Phosphatic Diabetes मधुमेह.
Phosphatin फॉस्फरस यौगिक ( Compound ) का कोई तत्त्व विशेष जो मस्तिष्क के द्रव्य में पाया जाता है।
Phosphatometer मूत्र में फॉस्फेट मापने का यन्त्र.
Phosphaturia मूत्र में फॉस्फेट की अधिकता.
Phosphorenesis शरीर में केल्शियम फॉस्फेट की अधिकता से होने वाली व्याधि.
Phosphoric Acid पानी हलका किया हुआ (Dilute). फॉस्फरिक एसिड कई प्रकार की पौष्टिक या बलकारक

औषधियों में काम आता है। यह खास तौर से अवपचन के लिये लाभकारक है.

Phosphoridrosis उज्ज्वल स्वेद का निकलना, चमकदार पसीने का निकलना.

Phosphorus फॉसफोरस; दाह्य तात्विक पदार्थ विशेष.

Phosphorous Poisoning फॉस्फरस का विषकरण. फॉस्फरस के विष में तुरन्त वमनकारक औषधि देना चाहिये। पेट के साफ होने पर डॉक्टर लोग अंडे की सफ़ेदी देते हैं। शाक-भोजियों को चाहिये कि वे इसी गुण वाली कोई अन्य चीज सेवन करें। सल्फेट ऑफ कॉपर की अल्प मात्रा भी पर्य्याय क्रम ( Intervals ) से देना चाहिये। अरंडी का तैल ( Castor oil ) एपसम लवण ( Epsom Salt) और अन्य रेचक औषधियां इसके लिये हितकर है।

Phosphorescence ज्योति.

Photo-chemistry प्रकाशकिरणों की रासायनिक क्रिया का विज्ञान.

Photo-dysphoria प्रकाश असहिष्णुता.

Photo-electricity प्रकाश द्वारा प्रवर्द्धित विद्युत्.

Photogenic प्रकाशजन्य; प्रकाशोत्पादक; प्रकाशजनक.

Photolytic प्रकाश पृथक्करण; प्रकाश विघटन.

Photomania प्रकाश प्रवर्द्धित उन्माद; आलोक प्रलाप.

Photometer प्रकाश शक्ति मापक यन्त्र.

Photomicrograph सूक्ष्मदर्शक यन्त्र द्वारा प्रवर्द्धित छायाचित्र.

Photoncia प्रकाश क्रिया जन्म शोथ.

Photonosus अति सूर्य्यप्रकाश जन्य रोग.

Photophobia प्रकाशातङ्क; आंखों में सूजन हो जाने से मनुष्य को प्रकाश का दृश्य असह्य हो जाता है। जहां ही प्रकाश उसकी आंखों में गिरा कि उसे कष्ट होता है। इसलिये उसे प्रकाश का डरसा हो जाता है। बस ऐसी स्थिति के लिये उक्त शब्द का व्यवहार होता है.

Phototherapy प्रकाश द्वारा रोग चिकित्सा.

Phren मन; दिल; हृदय.

Phrenalgia कष्टदायक संकोचन; श्वास पटल शूल.

Phrenasthenia मानसिक दुर्बलता; श्वासपटल अवसन्नता

Phrenograph श्वास पटल ( Diaphragm ) गति लेखक यन्त्र.

Phrenic श्वासपटल सम्बन्धी.

Phrenitis मस्तिष्क प्रदाह.

Phrenitis सन्निपात.

Phrenology कपाल विद्या; मस्तिष्क सामुद्रिक; एक प्रकार की विद्या विशेष जिसका यह सिद्धान्त है कि मन के विशिष्ट गुण और शक्तियों के स्थान मस्तिष्क विशिष्ट के स्थानों पर है.

Phrenopathy मानसिक रोग.

Phrenoplegia मानसिक व्यथा का अचानक आक्रमण.

Phthisic फेंफड़ों का क्षय; फुफ्फुस क्षय; दमा; श्वासरोग

Phthisical क्षयकारी.

Phthisicky श्वासरोग ग्रस्त; दमे की बीमारी से पीडित.

Phthisis क्षयरोग; फेंफडों का क्षय.

Fibroid P. फेंफडों का जीर्ण क्षयरोग.

P. Florida सरपट क्षय.

Glandular P. लसीका ग्रन्थियों का क्षय.

Hepatic P. यकृत क्षय.

P. pancreatica क्लोमव्याधि युक्त क्षयरोग

Phlegmatic P. कफक्षय ( इस में मांस का क्षय नहीं होता है. )

Pulmonary P. फेंफडों का क्षय.

Tuberculous P. क्षय जीवाणु जन्य फुफ्फुस क्षय.

P. Ventriculi उदर की श्लेष्मा झिल्ली का क्षय.

Phthisuria बहुमूत्र या मधुमेह.

Phyllopode पत्र पदी.

Phyllotaxis, Phyllotaxy पत्र विन्यास.

Phyma अर्बुद; क्षुद्र फोड़ा.

Physconia पेट की तोंद

Physic चिकित्सा विद्या; औषधि; विरेचक औषधि.

Physical भौतिक; शारीरिक.

Physician चिकित्सक; वैद्य, हकीम; वह चिकित्सक जो शस्त्र क्रिया को छोड़कर औषधियां और अन्य उपायों से रोग-चिकित्सा करता है.

Physics पदार्थ विद्या.

Physiology शरीर-क्रिया-विज्ञान; शरीर-व्यापार-शास्त्र; चिकित्साशास्त्र की वह शाखा जो शरीर की विविध

क्रियाओं और व्यापारों पर प्रकाश डालता है

Physocele वायुस्फित अन्त्रवृद्धि

Physometra जरायु प्रदाह

Phytogenous वनस्पति जन्य

Pia Mater मस्तिष्क सुषुम्नावरण। यह मस्तिष्क सुषुम्ना (Brain and Spinal Cord) की तीन झिल्लियों में से एक है

Piar वसा, चर्बी

Piarhaemia रक्त में चर्बी का होना

Pica राक्षसी भूख

Picrorhiza Kurrooa कुटकी

Pictonum सीस शूल

Pigment रञ्जक

Pigmentation रञ्जक द्रव्य, वह पदार्थ जिनसे रंग किया जाता है। शरीर में रहे हुए विविध रंग कारक द्रव्यों के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है

Piles बवासीर, अर्श, बवासीर का मस्सा, जब मलद्वार के भीतर चारों ओर की शिराएं, जो श्लैष्मिक कला के नीचे रहती है, प्रकुपित हो जाती हैं तब वे छोटे छोटे अर्बुदों (गांठों) की भांति प्रतीत होने लगती हैं। इन प्रसरित शिराओं के गुच्छे अर्श या बवासीर कहलाते हैं और फूली हुई प्रकुपित शिराओं के अंकुर साधारणतया मस्से कहे जाते हैं। बवासीर के कई कारण हैं। मलाशय के चारों ओर उसके अन्तिम एक या दो इंचों में शिराओं की ऐसी स्थिति है कि प्रत्येक बार मल त्याग करते समय उन पर बहुत दबाव पड़ता है जिससे रक्त के लौटने में बाधा पड़ती है। इन शिराओं में कपाट भी नहीं है जो रक्त के लौटने में सहायता दे सकें और न इन शिराओं को आश्रय देने के लिये चारों ओर कुछ दृढ धातु ही रहती है। साथ ही में यकृत के रक्त सञ्चार से इनका ऐसा सम्बन्ध है कि यकृत में विकार होने से या उसके रक्त सञ्चार में किसी प्रकार की बाधा उपस्थित होने से इस स्थान के रक्त सञ्चार में भी विकार उत्पन्न हो जाता है। इन सब स्वाभाविक कारणों से इन शिराओं में सहज ही प्रकोप उत्पन्न हो जाता है। साथ ही में मद्य का प्रयोग, एक ही स्थान पर बैठ कर काम करने का स्वभाव और कोष्ठबद्धता (कब्ज) बवासीर को उत्पन्न करने में बड़ी सहायता देते हैं। मलाशय के अर्बुद या अन्य घातक रोग, स्त्रियों में गर्भाशय के अर्बुद आदि से भी रोग की उत्पत्ति में सहायता मिलती है

पुरुषों में तरुणावस्था में यह रोग अधिक होता है। वृद्धावस्था में पौरुष ग्रन्थि की वृद्धि अथवा मूत्राशय का अश्मरी के कारण यह रोग उत्पन्न हो सकता है। अर्श दो प्रकार के होते हैं। शुष्कार्श (बाह्य और रक्तार्श (अन्तरीय)

शुष्कार्श—(बाह्य) मस्से गुदा से बाहर त्वचा से ढके हुए दिखलाई देते हैं। जब तक ये फूल न जावें या इन पर व्रण न हो जावें तब तक कोई लक्षण प्रकट नहीं होते। अतिशीतोष्ण द्रव्यों के सेवन से तथा पूर्ण मलबद्धता से इनके शोथयुक्त हो जाने का भय रहता है। शोथयुक्त होने पर ये फूल जाते हैं और पीडादायक हो जाते हैं। इनमें रक्त भी जम जाता है। इस कारण रोगी शान्ति से नहीं बैठ सकता। सेक आदि से ३-४ दिन में शोथ दूर हो जाता है, पर मस्सा पहले की अपेक्षा कठोर हो जाता है।

इसकी चिकित्सा करते समय सबसे पहले ध्यान देने योग्य बात यह है कि इस रोग में मलावरोध (कब्ज) कभी न होने देना चाहिये। मलावरोध से इस रोग की उत्पत्ति में और उसके फलने फूलने में बड़ी सहायता मिलती है। मस्सों पर अगर शोथ आगया हो तो बोरिक फौमेन्टेशन और उष्ण जल की बस्ति करना चाहिये। इतने पर भी अगर शोथ दूर न हो तो योग्य डॉक्टर के द्वारा चीरा दिलवा कर जमे हुए रक्त को निकलवा लेना चाहिये और फिर व्रणोपचार करना चाहिये।

आन्तरिक अर्श (Internal Piles)—ये मलद्वार के भीतर होते हैं और प्रत्येक अर्श श्लैष्मिक कला से ढका रहता है। बाह्य अर्शों की तरह आन्तरिक अर्शों में भी बीच में एक प्रकुपित शिरा और उनके चारों ओर संयोजक और सौत्रिक धातु होती है जो अर्श के पुराने पड़ने पर कड़ी होजाती है

आन्तरिक अर्शों के फिर दो उप विभाग हैं। (१) लम्बे आकार के और (२) गोलाकार। लम्बे आकार के अर्श श्लैष्मिक कला से ढके होते हैं और

वे कुछ नीले और काले रंग के होते हैं। इनके ऊपर कोई सिकुड़न नहीं होती। प्रत्येक अर्श एक छोटे नीले अंगूर के दाने की भाँति चमकीला होता है। इन अर्शों के बीच में जो गड्ढे होते हैं उनमें मल जमा हो जाता है। ऐसे अर्शों से रक्त का प्रवाह कम होता है. गोलाकार अर्श चिकने नहीं होते। इन पर प्रकुपित शिराओं के कारण सिकुड़नें उत्पन्न हो जाती हैं। इनसे अधिक रक्त निकलता है। यद्यपि ये श्लैष्मिक कला से ढके रहते हैं, किन्तु कुछ समय तक फूले रहने और रगड़ खाने से उन पर की श्लैष्मिक कला चर्म की भांति कड़ी हो जाती है।

रक्तार्श जब तक बाहर न निकले और उनमें से रक्तस्राव न हो तब तक कोई विशेष लक्षण प्रकट नहीं होता। केवल मलद्वार के भीतर कुछ भारीपन और खुजली सी मालूम होती है। जब सारा अर्श फूल कर बाहर निकल आता है, तब रोगी को चलने या बैठने में भी तकलीफ होती है। थोड़े समय के पश्चात् इनसे रक्त निकलने लगता है। पहले केवल मल त्याग के समय कुछ रक्त आता है। किंतु कुछ समय के पश्चात् रक्त की तादाद बढ़ जाती है। इससे रोगी दुर्बल होने लगता है और उसे पांडु रोग भी हो जाता है।

इस रोग में रोगी के कोठे को विरेचक वस्तुओं द्वारा स्वच्छ रखना, उसे साधारण हलका भोजन देना, रोग आक्रमण के समय केवल तरल पदार्थ देना और रोगी की साधारण दशा को उपयुक्त औषधियों द्वारा ठीक बनाये रखना चिकित्सक का कर्त्तव्य है। कोष्टबद्धता को दूर करने के लिए अरंडी का तेल और गंधक तथा सनाह का अवलेह दिया जा सकता है।

इस रोग का बड़ा ही अच्छा इन्जेक्शन निकला है। मस्सों में कार्बोलिक ग्लिसरीन का इन्जेक्शन करने से मस्से सूख जाते हैं और उनमें किसी तरह का कष्ट नहीं होता। यह इन्जेक्शन देने के पूर्व रोगी को हलका-सा जुलाब देना चाहिये। हो सके तो एनिमा भी दे देना चाहिये. इन्जेक्शन के समय मलाशय और गुदा को पारद प्रहरिद ( Mercury derchloride ) १०० में एक भाग के विलयन से धो लेना चाहिये। गुदा-दर्शक यन्त्र से मस्सों को नंगा करके उनमें शुद्ध १०—२०% कार्बोलिक ग्लिसरिन की ५—१० बूंद का इन्जेक्शन देना चाहिये। इन्जेक्शन करने के बाद उस पर वैसलिन लगा देना चाहिये। इन्जेक्शन के बाद रोगी को २४ घण्टे के लिये बिस्तरे पर आराम से लेटने की सूचना कर देना चाहिये। सात दिन पीछे दूसरा इन्जेक्शन और कर देना चाहिये। पूर्ण लाभ के लिये ३—४ इन्जेक्शन करने पड़ते हैं.

यह तो हुई इन्जेक्शन द्वारा चिकित्सा की बात। इस रोग की शस्त्र क्रिया द्वारा भी चिकित्सा की जाती है। यह कई प्रकार से की जाती है। सबसे सहज विधि अर्श का बंधन करना है। दूसरी विधि ह्वाइटहेड की है। इस विधि के अनुसार अर्श के सारे प्रान्त को मलाशय से काट कर निकाल दिया जाता है।

आयुर्वेद में इस रोग पर दो तरह की औषधियाँ दी जाती हैं। एक लगाने के लिए और दूसरी खाने के लिये। प्राणदागुटिका, नित्योदित रस, रेसाजनवटी, अभयारिष्ट, नागभस्म, कुटजावलेह, अर्श कुठार आदि के सेवन से इस रोग में लाभ होता है।

होमयोपैथी चिकित्सा पद्धति में रक्तार्श के लिये नक्सवॉमिका ( ३० शक्तिवाला ) की एक खुराक और सुबह सल्फर ( ३० शक्तिवाला ) की एक खुराक देना चाहिये। यह क्रम कुछ दिन तक शुरू रखने से खूनी मस्सों में लाभ होता है. होमियोपैथी के सुप्रख्यात चिकित्सक डॉक्टर ह्यूजेस ने इसकी बड़े जोर से सिफारिश की है। फ्रांस के विख्यात डॉक्टर जोसेट (Jousset) ने तो कहा है कि उक्त दोनों औषधियाँ बवासीर की औषधि मण्डल पर शासन करती हैं। होमियोपैथी में खूनी मस्सों (रक्तार्श) के लिए सल्फर बहुमूल्य औषधि मानी गई है। महामति जार अपनी Forty years Practice में रक्तहीन मस्सों के लिये पलसेटिला और खूनी मस्सों के लिये नक्सव्होमिका की सिफारिश करते हैं।

Pill गोली.

Pilules अणु; वटिका.

Pimeluria दुग्ध-मूत्र रोग.

Pimple फुन्सियाँ.

Pineal Gland शीर्ष ग्रन्थि.

Pinguedo चर्बी; वसा.
Piper Longum पीपल.
Piper Nigrum गोल मिर्च; काली मिर्च.
Pis-ces मत्स्य.
Pisiform मटर के आकार का.
Pistil गर्भ-केशर.
Pit of the Stomach उदरार्द्ध.
Pithiatism गुल्म-वायु.
Pituita श्लेष्मा, कफ.
Pituitous श्लेष्मा पूर्ण.
Pituitary श्लेष्मा स्रावी.
Pix Liquida अलकतरा.
Placebo रोगी को खुश करने के लिए दी हुई निष्फल औषधि.
Placenta जरायु फूल.
Plague प्लेग; महामारी, यह एक अत्यन्त भयानक रोग है। जहाँ यह उग्र रूप से फैलता है, वहाँ प्रलय मचा देता है, इसके नाम से लोगों के कलेजे कांपते हैं। यह बड़ा संक्रामक है। जिस नगर और मोहल्ले में घुस जाता है उस में तहलका मचा देता है।

हमारे आयुर्वेदिक ग्रन्थों में भी इस रोग का उल्लेख है। प्राचीन इतिहास में भी इस प्रकार का रोग होने के उल्लेख पाये जाते हैं। फ़ारसी तवारिखों में भी इस रोग के उल्लेख मिलते हैं। सम्राट् जहाँगीर ने अपनी दिनचर्य्या में एक ऐसे संक्रामक रोग का वर्णन किया है जिसमें ज्वर के साथ साथ जांघ पर सांघातिक फोड़ा होता है। उनके समय में भारतवर्ष में इस रोग से लाखों मनुष्य मरे थे। यूरोप में इस रोग का उल्लेख सबसे पहले रोम के अफेसिस नामक प्रान्त के निवासी 'रयूफस' ने किया है। यह घटना ईसा के पूर्व दूसरी शताब्दी की है। इसके पश्चात् छठी शताब्दी में कुस्तुनिया की संक्रामकता का वर्णन पाया जाता है। चौदहवीं शताब्दी में योरप में यह रोग भयंकरता से फैला था जो इतिहास में 'ब्लैक डैथ' के नाम से प्रसिद्ध है। यह माना जाता है कि यह रोग चीन में सन् १३३४ में आरम्भ हुआ था। पन्द्रहवीं शताब्दी में योरप में कई स्थानों में यह रोग फैला। सन् १६६४ में लंदन में रोग की अत्यन्त संक्रामकता फैली जिसको Great plague of London कहा जाता है। यह रोग एक वर्ष तक रहा और कम से कम ६३००० मनुष्यों की मृत्यु हुई। भारतवर्ष में सम्राट् जहाँगीर के समय में सन् १६१२ में यह रोग फैला था। तत्पश्चात् १८१६ से १८१८ तक सिन्ध, गुजरात और कच्छ में रोग फैला रहा। सन् १८२३ में कमाऊँ और १८३३ में राजस्थान में पावली नामक ग्राम से आरम्भ होकर यह रोग जोधपुर और मारवाड़ में फैला।

ईसवी सन् १८९६ में इस रोग ने बम्बई पर बड़ा भयानक आक्रमण किया। यहाँ से संयुक्त प्रांत मध्य-भारत, कलकत्ता, पंजाब आदि प्रान्तों में फैला।

इस रोग का कारण एक जीवाणु होता है जिसको प्लेग का जीवाणु 'बैसिलस पेस्टिस' कहते हैं। इस जीवाणु की खोज ईसवी सन् १८९४ में सब से पहले जापानिक वैज्ञानिक थरसिन ने की थी। यह बहुत सूक्ष्म जीवाणु होता है जिसके दोनों सिरे गोल और मोटे दिखाई देते हैं। यह जीवाणु गति शील नहीं होते। कुछ प्रकार की मक्खियाँ इन्हें इधर उधर फैलाती हैं। प्लेग के फैलाने में प्यूलैक्सरयोपिस, जैनाप्सिल्लारयोपिस, क्रिटोफिल्लस फैसियेटस और प्यूलैक्स और इरिटैंस नामक उपजातियों की मक्खियाँ भाग लेती हैं। इनमें से भी प्यूलैक्सरयोपिस और जैनोप्सिल्लारयोपिस का अधिक भाग होता है। हमारे देश में जैनोप्सिल्लारयोपिस प्लेग से आक्रान्त स्थानों में अधिक पाई जाती है। यहाँ यह स्मरण रखना चाहिये कि ये मक्खियां उसी श्रेणी की सदस्य हैं जिसकी साधारण मक्खी है। किन्तु इनके पर नहीं होते। ये उड़ती नहीं, फुदकती हैं. ये मक्खियां गंदे, पुराने मकानों में बहुत पाई जाती हैं। जहां सील और अन्धेरा रहता है, यहां पर ये बहुत फलती फूलती हैं। ये पृथ्वी से ६ इंच से ऊपर नहीं उठ सकतीं। इनकी लंबाई २ से ३ मिलीमीटर होती है। प्रथम ये चूहों पर आक्रमण करती हैं और मुख्यतया उन्हीं पर रहती हैं। किन्तु जब चूहों में रोग फैलता है तो उनमें से बहुत से मर जाते हैं और शेष स्थान को छोड़कर चले जाते हैं, तब ये मनुष्य पर आक्रमण करती हैं। अनुसंधान से यह पाया गया है कि मक्खी के बिना एक मनुष्य से या चूहे से दूसरे मनुष्य या चूहे

पर बीमारी नहीं जासकती। इसके लिये मक्खी ही माध्यम का काम करती है.

जब यह जहरीली मक्खी काटती है तो इसमें रहे हुए प्लेग के कीटाणु मनुष्य के खून में प्रवेश कर जाते हैं। इसके तीसरे चौथे दिन (कभी कभी ८-१०वें दिन) रोग के लक्षण प्रकट होने लगते हैं। सुस्ती; तबियत का गिरना, बदन में दर्द आदि बातें होने लगती हैं। रोगी को बहुत बेचैनी हो जाती है। उसकी आंखे लाल होजाती हैं, एकदम सर्दी लगकर उसे १०३-१०४ डिग्री बुखार होजाता है। कभी कभी यह बुखार १०६-१०७ तक पहुँच जाता है। नाड़ी और श्वास की गति बहुत तेज हो जाती है। प्यास बहुत लगती है, नेत्र भीतर को घुसे हुए मालूम होते हैं। रोगी के मुख पर अत्यन्त चिन्ता और विषाद के लक्षण दिखलाई देते हैं। उसमें उन्माद के चिन्ह भी दृष्टिगोचर होने लगते हैं। कभी कभी पेशियों के आक्षेप और अतिसार भी उत्पन्न हो जाते हैं। प्लीहा और यकृत दोनों बढ जाते हैं। कुछ समय के पश्चात् हृदय प्रसरित होजाता है फी सदी ७५ रोगियों में प्लेग की गाँठ प्रथम पाँच दिन में उत्पन्न हो जाती है। अधिकांश रोगियों में यह गाँठ जाँघ पर होती है। काँख, गर्दन और अधोहन्वस्थि के कोण के नीचे भी यह हो जाती है। जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, प्लेग की मक्खी जमीन से ४-५ इंच से अधिक नहीं कूद सकती, इसलिये वह पैरों पर आसानी से काट सकती है। पैरों पर काटने के कारण गाँठें (गिल्टियां) अकसर जंघा में निकलती हैं। भारतवर्ष में गरीब आदमियों को अकसर चारपाई नसीब नहीं होती। वे बहुधा जमीन पर सोते हैं, इस कारण मक्खी को हाथों पर काटने का भी मौका मिलता है। इससे गिल्टी कांख में निकल आती हैं। जमीन पर सोनेवालों को मक्खी गर्दन पर भी काट सकती है। इसलिये कभी २ गर्दन पर भी गिल्टी निकलती है। पर ऐसे रोगियों की संख्या, जिन्हें गर्दन में गिल्टी निकलती है, फी सदी १० से अधिक नहीं रहती। इन सबों में सबसे अधिक संकटमय गर्दन की गिल्टी, उससे कम बगल की और सबसे कम जंघा की होती है।

जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं प्लेग अत्यन्त भयानक और संक्रामक रोग है। ईसवी सन् १८९८ से १९१८ तक एक करोड़ चालीस लाख के लगभग व्यक्तियों की भारत में इससे मृत्यु हुई।

प्लेग कई प्रकार का होता है:-यथा गिल्टी वाला प्लेग, बिना गिल्टी का प्लेग, जिससे समस्त शरीर में जहर फैल जाता है। प्लेग न्युमोनिया आदि गिल्टी वाले प्लेग का जिक्र ऊपर हो चुका है। प्लेग का न्युमोनिया बड़ा ही संक्रामक और भयानक रोग है। इससे सीने में दर्द, खांसी, ज्वर और बेहोशी, सांस लेने में कष्ट आदि लक्षण प्रकट होते हैं। इस प्रकार का प्लेग भारतवर्ष में कम होता है। ठंडे देशों में अधिक होता है। इस प्रकार के प्लेग में रोगी के बलगम में जीवाणु भर जाते हैं। रोगी बेहोशी में इधर उधर थूकता है इससे रोग बड़ी शीघ्रता से फैल जाता है।

Pleura फुफ्फुसावरण; प्रत्येक फुफ्फुस के ऊपर सौत्रिक तन्तुओं से निर्मित एक पतला सा आवरण चढ़ा रहता है। इसे ही फुफ्फुसावरण कहते हैं।

Pleurisy फुफ्फुसावरण प्रदाह; फेफड़ों की झिल्ली की सूजन; फुफ्फुसावरण के शोथ के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। अकसर इस रोग में एक फेफड़ा रोगाक्रान्त होता है। सील या ठंड लग जाने से यह रोग उत्पन्न होता है। क्षयरोग, वृक्करोग, आदि बीमारियों के उपद्रव स्वरूप भी यह रोग होता है। इसके दो भेद हैं; (१) शुष्क फुफ्फुसावरण प्रदाह और (२) तरल मय फुफ्फुसावरण प्रदाह.

शुष्क फुफ्फुसावरण प्रदाह प्रायः अकस्मात् होता है। एकाएक पार्श्व शूल आरम्भ हो जाता है, जो श्वास लेने, खाँसने या छाती की अन्य गतियों से बढ जाता है। इसमें तापमान ९९ से १०० तक होजाता है। नाड़ी की गति तेज हो जाती है। रोगाक्रान्त फेफड़े में सख्त दर्द होने लगता है। कुछ दिनों में ज्वर उतर जाता है और रोग लक्षण मंद पड़ जाते हैं। पर यदि इसमें तरल द्रव्य भर जाय तो रोग दीर्घ स्थायी हो जाता है। यहाँ यह बात ध्यान में रखना चाहिये कि इस रोग का कारण प्रायः गुप्त क्षय रोग होता है। रोग शान्ति के अनन्तर इसकी आशंका बनी रहती है। कभी कभी तरल पदार्थ थोड़ा होता है और वह जमकर आवरण की तहों को मोटा कर देता है.

इसकी चिकित्सा के लिये चिकित्सक को चाहिये कि वह रोगी को पूर्ण आराम करने की सूचना दे। खाने के लिये तरल द्रव्य देना चाहिये। रोगाक्रान्त स्थान में आयोडीन का टिंचर या एन्टिफलोजिस्टिन लगाना चाहिये। अगर इससे दर्द न मिटे तो उपशामक कांस की औषधि या एस्पीरिन १० ग्रेन सोते समय देना चाहिये। रोगाक्रमण के बाद एक्सरे से फेफड़े की परीक्षा करवाना चाहिये जिससे यह निश्चय हो जाय कि फेफड़ा स्वस्थ है या नहीं.

यह तो हुई शुष्क फुफ्फुसावरण प्रदाह की बात। अब तरल मय फुफ्फुसावरण के सम्बन्ध में भी लिखना आवश्यक है। इसका आरम्भ प्रायः शुष्क फुफ्फुसावरण प्रदाह से ही होता है। परन्तु इसके लक्षण उस की अपेक्षा कहीं अधिक तीव्र होते हैं।

इसमें पहले खाँसी होते ही ज्वर का तापमान १०३ तक हो जाता है। थोड़े ही दिनों में फुफ्फुसावरण में तरल पदार्थ भर जाता है। यदि यह तरल पदार्थ अधिक हुआ तो फुफ्फुसों पर दबाव पड़ता है और श्वास चढ़ जाता है। तरल के दबाव से निकटस्थ अंग स्थान इधर उधर हो जाते हैं। थोड़े तरल से कोई विशेष लक्षण उत्पन्न नहीं होते। इसका रोगी रुग्ण पार्श्व के बल ही पर लेटता है ताकि श्वास लेने में अधिक कष्ट न हो। बहुत से अल्पज्ञ चिकित्सक इसका आन्तरिक ज्वर में समावेश कर लेते हैं.

इसी तरल फुफ्फुसावरण प्रदाह का एक उपविभाग पूयमय फुफ्फुसावरण प्रदाह है। इसको उत्पन्न करने वाले कीटाणु या तो बाह्याघात से अन्दर जाते हैं या पर्शुकास्थि क्षय, राजयक्ष्मा के कोटर, फुफ्फुस विद्रधि अथवा पायोमिया से जाते हैं। इसके लक्षण बहुत तीव्र होते हैं। ज्वर अन्य फुफ्फुसावरण प्रदाहों की अपेक्षा अधिक होता है और अनियमित रूप से चढ़ता उतरता है। शुष्ककास, शिरःशूल, तीव्र नाड़ी रोग की उग्रता को दर्शाती है। स्पर्श, टेपन, श्रवणादि शेष समस्त लक्षण तरलमय फुफ्फुसावरण प्रदाहवत् होते हैं.

Acute P. तरुण फुफ्फुसावरण प्रदाह.

Blocked up P· अवरुद्ध फुफ्फुसावरण प्रदाह.

Chronic P· जीर्ण या शुष्क फुफ्फुसावरण प्रदाह.

Diaphragmatic P. श्वास पटल के आस पास होने वाला फुफ्फुसावरण प्रदाह.

Hemorrhagic P फुफ्फुसावरण प्रदाह जिसमें मुँह की ओर से खून जाता हो.

Latent P· गुप्त फुफ्फुसावरण प्रदाह; वह प्लुरिसी जिसमें विशेष कष्ट न हो.

Pleuritis फुफ्फुसावरण प्रदाह; फेफड़े की झिल्ली की सूजन.

Pleuro-centesis फुफ्फुसावरण में सूराख होजाना.

Pleuro-cholecystitis फुफ्फुसावरण और पित्तथैली ( Gall Bladder ) की सूजन.

Pleurodynia फसलियों के बीच में स्थित स्नायु और पेशियों में तीव्र वेदना होने के अर्थ में उक्त शब्द व्यवहृत होता है. यह वेदना या तो सन्धिवात के कारण होती है या Neuralgia के कारण होती है। इसमें श्वासकष्ट बढ़ जाता है और हरएक श्वास में तकलीफ होने लगती है। पोल्टिस या अन्य प्रकार के गर्म सेक से पीड़ा का उपशमन होता है। रेडियन्ट लेम्प भी इसके लिये काम में लाये जाते हैं। एस्प्रिन आदि औषधियों से भी पीड़ा उपशमन में सहायता मिलती है.

Pleuropericarditis फुफ्फुसावरण और हृदयावरण शोथ.

Pleuropneumonia फुफ्फुसावरण प्रदाह जिसमें न्युमोनिया भी साथ हो.

Plexus तंतुजाल; स्नायुजाल; स्नायुओं और रक्त वाहिनियों के जाल को अंग्रेजी में Plexus कहते हैं. इनमें सब से प्रसिद्ध Solar Plexus है.

Plumbism नाग विषकरण

Pneophore कृत्रिम श्वास-सहायक-यन्त्र.

Pneumatic श्वास सम्बन्धी.

Pneumathemia रक्त वाहिनियों में वायु या गैस की उपस्थिति.

Pneumato-cardia हृदय में वायु की उपस्थिति.

Pneumato-cele फुफ्फुस तन्तुओं की वृद्धि; (२) शोथ विशेष जिसमें गैस हो.

Pneumatograph वक्ष-दिवाल की गतिविधि को आलेखन करने का यन्त्र; वह यन्त्र जो छाती की दिवाल की गति विधि का आलेखन करता है.

Pneumatology गैस और वायु का विज्ञान.

Pneumatosis गैस की उपस्थिति के कारण पेट फूल जाने की विकृति के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। यह स्नायविक होता है.

Pneumaturia मूत्र में गैस या वायु की उपस्थिति.

Pneumectomy फुप्फुस के अंश विशेष का निष्कासन.

Pneumobacillus न्युमोनिया का रोगाणु; वह रोगाणु जो न्युमोनिया को उत्पन्न करता है.

Pneumo-coniosis फुप्फुसरोग विशेष जो श्वास द्वारा धूल के फेफड़े में पहुँचने से हो जाता है.

Pneumogalactocele छाती का फोड़ा विशेष जिसमें दूध और गैस होते हैं

Pneumo-gastric फुप्फुस और पाकाशय सम्बन्धी.

Pneumography फुप्फुस वर्णन; फेफड़ों का वर्णन.

Pneumohemopericardium हृदय की झिल्ली में वायु और रक्त का सञ्चय.

Pneumohemorrhagia फुप्फुस सन्यास.

Pneumolith फुप्फुस पिंड.

Pneumology वायुनालियों की व्याधियों का विज्ञान.

Pneumomalacia फुप्फुस तन्तुओं का कोमलकरण.

Pneumomassage कर्णपटल का वायु स्नान.

Pneumomyelography सुषुम्ना की एक्सरे द्वारा परीक्षा.

Pneumonectasis फुप्फुस में अस्वाभाविक रूप से वायु और गैस का भर जाना.

Pneumonemia फुप्फुस में अत्यधिक रक्त-सञ्चय.

Pneumonia फुफ्फुस प्रदाह; श्वसनक ज्वर. यह अत्यंत भयानक रोग है। भारतवर्ष में बहुत से आदमी इसकी बलि चढ़ते हैं। इसमें फेंफड़ों में प्रदाह हो जाती है और कई वक्त रोगी की अवस्था अत्यन्त शोचनीय हो जाती है। इसके दो विभाग हैं:—

(१) Lober Pneumnnid (श्वसनक) ज्वर। यह वह रोग है जिसे हम लोग साधारणतया न्यूमोनिया के नाम से पुकारते हैं। यह स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों को अधिक होता है। जो आदमी सील में काम करते हैं, वे अकसर इसके शिकार होते हैं। शराब खोरी भी इस रोग को बड़े उत्साह से निमन्त्रित करती है। अन्य रोगों के उपद्रव स्वरूप भी यह रोग हो जाता है। इस रोग का प्रधान कारण एक जीवाणु है, जिसका अंग्रेजी नाम Diplococcus Pneumonia है। इसके अलावा अन्य जीवाणु भी इस रोगोत्पादन में सहायता पहुँचाते हैं। इसमें Bacillus Pneumonia और Bacillus Influenza के नाम उल्लेखनीय हैं.

न्यूमोनिया में पहले पहल एक ओर का फुफ्फुस रोगाक्रांत होता है और अक्सर यह बात देखी गई है कि यह विकृति फेंफड़े के ऊपरी हिस्से की अपेक्षा नीचे के हिस्से में अधिक होती है। इसके साथ ही यह भी बात मालूम हुई है कि रोग का आक्रमण बांये तरफ की अपेक्षा दांये तरफ के फुफ्फुस में अधिक होता है। इस रोग का आक्रमण तीव्र जाड़े के साथ होता है। रोगी को ज्वर चढ़ जाता है, और दस या बारह ही घंटों में वह १०३-१०४ डिग्री तक बढ़ जाता है। रोगी की पसलियों में दर्द होने लगता है और उसे सूखी खांसी होजाती है। ज्वर की तीव्रता में चढाव उतार होता रहता है। श्वास प्रश्वास की क्रिया बढ जाती है, यहाँ तक कि वह एक मिनिट में ८० तक होजाती है। पर यहाँ यह बात ध्यान में रखना आवश्यक है कि जिस अनुपात से श्वास की क्रिया बढती है, उस अनुपात से नाड़ी की गति नहीं बढती। इस रोग में खांसी शुष्क होती है और शुरु शुरु में कफ बहुत कम निकलता है। उसके बाद रक्त मिश्रित अत्यन्त चिपचिपा लाल रंग का कफ निकलता है। रोगी को कफ निकालने में अत्यन्त कष्ट प्रतीत होता है। रोगी के थूंक का वर्ण मण्डूरवर्ण (Rusty) का सा होता है। अगर यह रोग सांघातिक न हो तो उसका ज्वर सामान्यतया सातवें या नवें दिन उतरता है, और बारह दिन के बाद ज्वर नहीं रहता। ज्वर उतरते ही रोगी को आराम मिलता है, और उसे निद्रा भी आने लगती है। चिकित्सक को चाहिये कि रोगी को शुद्ध हवा में रक्खे। जिस कमरे में रोगी रक्खा जावे उसमें शुद्ध हवा के आने जाने का उचित प्रबन्ध होना चाहिये, जिससे रोगी को श्वास-कष्ट कम हो.

इस रोग की चिकित्सा सम्बन्धी औषधियों में फेल्टन का न्यूमोनिया निवारक सीरम ( Felton's Anti-Pneumococcal Concentrated Serum ) अति उपयोगी सिद्ध हुआ है। पर यह रोगाक्रमण के ७२ घंटों के अन्दर २ देना चाहिये। इसके अतिरिक्त इस रोग की लाक्षणिक चिकित्सा करना भी आवश्यक है। पार्श्वशूल के लिये एन्टी फ्लाईडिस्टिन का प्रयोग करना चाहिये। श्वास कृच्छ्र के लिये कार्बोजन (Carbogen) का उपयोग करना चाहिये। हृदय की दुर्बलता के लिये स्ट्रिकनीन के इन्जेक्शन देने चाहिये और पीने के लिये टिंचर डिजीटेलिस का प्रयोग करना चाहिये.

इस रोग में आवश्यकतानुसार ऑक्सिजन भी देना चाहिए, जिससे रोगी के फेफड़ों की दशा अच्छी रहे। रोग की संकटावस्था ( crisis ) के पहिले कुछ डाक्टर हृदय की क्रिया को तेज करने के लिए ब्रांडी का उपयोग करते हैं और कुछ शेम्पेन का। इसके विपरीत कतिपय डाक्टर न्यूमोनिया में ब्रांडी के उपयोग को हानिकारक बताते हैं, कुछ डाक्टर रोगी को शान्तिपूर्वक नींद लाने के लिए मार्फिया का उपयोग करते हैं। कुछ इसके विरोधी हैं, और उनका मत है कि मार्फिया न्यूमोनिया में विष का काम करता है। न्यूमोनिया के लिए योग्य सुश्रुषा का बहुत बड़ा महत्व है। आयुर्वेदिक चिकित्सा में इस रोग के लिए अभ्रक भस्म, प्रवाल भस्म, टंकन, कफकेतु रस, श्वासकुठार रस, मकरध्वज आदि औषधियां लाभप्रद सिद्ध हुई हैं। क्वाथों में वृहत् क्षुद्रादि व दशमूलादि क्वाथ का व्यवहार किया जाता है। न्यूमोनिया में होमियोपैथिक चिकित्सा अत्यन्त फलप्रद सिद्ध हुई है। होमियोपैथिक के सुप्रसिद्ध डाक्टर क्षार का कथन है कि न्यूमोनिया के प्रारम्भ में पहले-पहल एकोनाइट देना चाहिए, और उसके बाद सल्फर की खुराक देना चाहिए। इससे बहुत से बीमारों को फायदा होगा। डाक्टर ह्यूई और फेरिङ्गटन एकोनाइट के असफल होने पर ब्रायोनिया की सिफारिश करते हैं। फ्रांस के डाक्टर जोसेटके मतानुसार निमोनिया की आरम्भिक अवस्था को आराम करने के लिए केवल ब्रायोनिया ही काफी है। इटली के प्रसिद्ध होमियोपैथिक डाक्टर टेसर इस सम्बन्ध में ब्रायोनिया की बड़ी प्रशंसा करते हैं, और वे ब्रायोनिया के साथ ही में फासफोरस देने की सिफारिश करते हैं.

अगर फेफड़ों में अधिक रक्त सञ्चय होजाय तो डाक्टर हेम्पेल और फैरिङ्गटन के मतानुसार वेरेट्रम, फेरमफास और सेंगुइनेरिया आदि औषधियों का उपयोग करना चाहिए। न्यूमोनिया की दूसरी अवस्था में बहुत से होमियोपैथिक डाक्टरों के मतानुसार सल्फर प्रधान औषध है। इनके अतिरिक्त एण्टिमटार्ट, कॉलीकार्ब, लाइकोपोडियम, हीफर सल्फर, कार्बोवेजेटेबिल्स, आरसेनिक, लेकेसिस आदि औषधियों का भी लक्षणानुसार प्रयोग करना चाहिए।

Pneumonic Plague न्यूमोनिया युक्त प्लेग; प्लेग की प्रधान रूप से दो जातियां हैं ( १ ) ग्रन्थियुक्त प्लेग और ( २ ) न्यूमोनिया युक्त प्लेग. जिस प्लेग में फेफड़े न्यूमोनिया से आक्रान्त हो जाते हैं, उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Pneumonitis फुप्फुस शोथ, न्यूमोनिया.

Pneumonopathy फुप्फुस रोग

Pneumonophthisis फुप्फुस क्षय, फेफड़ों का क्षय

Pneumorachis सुषुम्ना में गैस की उपस्थिति

Pneumorrhagia फुप्फुस-रक्त-स्राव, फेफड़ों में खून निकलना

Pneumotheraphy फुप्फुसरोग चिकित्सा.

Pneumothorax Pleural गह्वर में गैस की उपस्थिति क्षय की आधुनिक चिकित्सा में यह स्थिति कृत्रिम रूप से उत्पन्न की जाती है.

Pneumotomy फुप्फुस की शस्त्र क्रिया.

Podagra गठिया रोग, सन्धिवात

Pododynia पादशूल, पैर का दर्द

Podolgy पाद विज्ञान

Poison विष, जहर.

Corrossive Poisons दाहक विष ( जैसे तेजाब, कास्टिक सोडा, चूना आदि ).

Irritant Poisons क्षोभक विष

Inorganic Irritant Poisons अजैव क्षोभक विष

Metallic Poisons धातु विप ( सुरमा की धातु; पारा; तांवा; शीशा; जस्त; चांदी आदि ).
Non-metallic Poisons अधातु विप ( जैसे फास्फरस; आयोडिन; ब्रोमीन आदि ).
Organic Irritant Poisons जैव क्षोभक विप
Vegetable Irritant Poisons वनस्पति-जन्य क्षोभक विप (जैसे अरण्डी, आकड़ा आदि)
Animal Irritant Poisons प्राणी-जन्य क्षोभक विप ( जैसे सर्प दंश; विच्छू का दंश आदि ).
Mechanical Irritant Poisons यान्त्रिक क्षोभक विप ( जैसे हीरा; काच आदि ).
Cerebral Poisons मस्तिष्क पर असर करने वाले विप ( जैसे अफीम; शराव; क्लोरो फार्म; ईथर; वेलाडोना; भांग; धतूरा आदि ).
Spinal Poisons सुपुम्ना पर असर करने वाले विप ( जैसे जहरी कुचला; स्ट्रीकनीन आदि )
Cardic Poisons हृदय पर असर करने वाले विप ( जैसे वछनाग; तमाखू; डेजीटेलीस; कड़वी वादाम आदि ).
Peripheral Poisons पेरीफेरल विप ( जैसे कोनियम आदि ).

Poisons, Action of प्राणी मात्र के शरीर पर विप के तीन प्रकार के असर होते हैं। (१) स्थानिक ( Local ) (२) दूरस्थ ( Remote ) (३) स्थानिक और दूरस्थ दोनों ( Local & Remote )। किसी विप का शरीर के साथ प्रत्यक्ष सम्वन्ध होने से स्थानिक असर होता है। जैसे तेजाव आदि दाहक विपों का शरीर पर पड़ने से उस पर रासायनिक परिवर्त्तन होकर उसे हानि पहुँचाता है। इसी प्रकार सोमल आदि क्षोभक विप से सूजन और ललाई आती है.

विप के दूरस्थ प्रभाव में आघातादि से होने वाला प्रभाव आदि का समावेश होता है; जैसे जहरी कुचला का प्रत्यक्ष प्रभाव सुपम्ना पर होता है, पर उसका दूरस्थ प्रभाव धनुर्वात जैसी व्याधि उत्पन्न करने में होता है। अफीम का मुख्य प्रभाव मस्तिष्क पर होता है पर उसके दूरस्थ प्रभाव का असर सारे शरीर पर होता है.

कुछ ऐसे विप हैं जिनका असर स्थानिक और दूरस्थ दोनों प्रकार के होते हैं। इनमें कारवोलिक एसिड; आक्जेलिक एसिड; फास्फरस आदि की गणना प्रधान रूप से की जाती है, इनका असर जहां शरीर के उन हिस्सों पर भी होता है जिनसे इनका प्रत्यक्ष सम्वन्ध होता है, वहां शरीर के अन्य भागों पर भी इनका असर पहुँचता है.

Poison-gland विप ग्रन्थि.
Poison-nut जहरी कुचला.
Polarization of Light ध्रुवन.
Poles ध्रुव.
Polianthes tuberosa रजनी ग्रन्थि.
Poliencephalitis मस्तिष्क प्रदाह विशेप जिसमें मस्तिष्क में स्थित श्वेत मज्जा रोगाक्रान्त होता है.
Poliomyelitis सुपुम्ना-प्रदाह.
Poliosis असमय में वालों का सफेद हो जाना.
Pollakiuria अस्वाभाविक मूत्र-त्याग.
Pollex अँगुली; अँगूठा; अँगुष्ठ.
Pollution विना सम्भोग के वीर्य्यस्राव होना.
Poluria अतिमूत्रस्राव; साधारण से अधिक मूत्रस्राव होने के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। अगर यह किसी स्नायविक कारण से हो तो इसमें चिकित्सा करने की आवश्यकता नहीं। मधुमेह और गुर्दे की वीमारी से मूत्रस्राव वढ़जाता है। ज्वर के वाद भी थाड़े समय के लिये अधिक पेशाव आता है।
Polyarthritis वहुसन्धि प्रदाह.
Polycholia अत्यधिक पित्त निस्सरण
Polychrest वहुरोग आरोग्यकर औपधि.
Polychromatic वहुरंगी.
Polychylia अन्नरस की अधिकता.
Polyclinic अस्पताल; चिकित्सालय.
Polycopria मल की अधिकता, मलाधिक्य.
Polycyesis वहु गर्भावस्था; अति उद्भावन शक्ति.
Polycythemia लाल रक्ताणुओं की अधिकता.
Polydacria अति अश्रुस्राव.

Polydactylism वह स्थिति जिसमें जन्म ही से बच्चे के मामूली से ज्यादा अंगुलियाँ होती है
Polydipsia अति तृष्णा.
Polyemia शरीर में रक्ताधिक्यता.
Polygamy बहु भार्यात्व; बहु पत्नीत्व.
Polygenesis बहु सन्तान प्रसूता.
Polyguria, Polyuria बहु मूत्र.
Polyidrosis अतिस्वेदस्राव.
Polyphagia अत्यधिक भोजन करना.
Polypharmacy एक साथ बहुत-सी औषधियों का सेवन करना.
Polypnea शीघ्र श्वास प्रश्वास की क्रिया
Polypus, Nasal नासिका विवृद्धि; जिस विकृति में नाक के दोनों नथने बन्द जावें उस के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.
Polyspermism अतिवीर्यस्राव.
Polytrophia अत्यधिक पोषण.
Polyuria अतिमूत्र स्राव.
Pomegranate दाड़िम.
Pompholyx चर्म रोग विशेष.
Pomum Adami कण्ठ ग्रन्थि.
Pons सेतु.
Pons Varolii शुभ्र स्नायु तन्त्र गुच्छ.
Popliteal पार्श्व; जानु.
Poplitaeus घुटने के पीठे की पेशी.
Poppy पोस्त; अफ़ीम का डोडा.
Pore स्वेद रन्ध्र; लोमकूप; रोमकूप; रोमरन्ध्र.
Poriform छिद्र सदृश.
Pornography वेश्या वृत्ति सम्बन्धी ग्रंथ; वेश्या वृत्ति सम्बन्धी साहित्य.
Porosity; Porous सछिद्रता.
Poroma कठिन सूजन; सख्त सूजन.
Porrigo दद्रु; दाद.
Portal Vein अन्नरस नाली
Portio Dura सक्षम स्नायु युग्म.
Position स्थिति.
Positive Electricity घनात्मक विद्युत्.
Posology औषधि मात्रा तत्त्व.
Postconnubial विवाह पश्चात् होने वाला.
Posterior पश्चात् स्थिति.
Posthitis लिंग के अग्रवर्ती चर्म का प्रदाह.
Posthumous पिता की मृत्यु के बाद होने वाली ( सन्तान ).
Post-mortem मृत देह परीक्षा.
Post Partum प्रसूति के बाद होने वाला.
Potash क्षार.
Potency औषधि क्रम; शक्ति.
Potential अव्यक्त; गूढ़.
Potts Disease मेरुदण्ड वक्रता; यह अकसर क्षयरोग के कारण होती है.
Poultice पोल्टिस.
Powder चूर्ण; पाऊडर.
Pox उपदंश; गर्मी; प्रदाहक व्याधि.
Practice वैद्यकीय धन्धा.
Practice of Medicine चिकित्सा प्रकरण; चिकित्सा शास्त्र.
Præcordia कौड़ी.
Praecordial कौड़ी प्रदेश सम्बन्धी.
Praecordial Region कौड़ी प्रदेश.
Precipitate अधः क्षिप्त पदार्थ.
Precipitation अधःपतन क्रिया.
Precursory पूर्व वर्ती; अग्रवर्ती.
Precursory Symptoms पूर्ववर्ती लक्षण.
Predisposition रोग-प्रवर्तन.
Pregnancy गर्भ.
Prehensible धारणक्षम.
Premature अकाल; समय से पहले.
Premature Labour अकाल प्रसव.
Premonitory पूर्ववर्ती.
Prepuce लिङ्गाग्र चर्म.
Presbyopia वह दृष्टि रोग जिसमें निकटवर्ती पदार्थ अस्पष्ट और दूरवर्ती पदार्थ स्पष्ट दिखाई देते हैं.
Prescription व्यवस्था पत्र.
Pressure दबाव.
Preternatural अस्वाभाविक.
Priapism लिंग का अनैच्छिक उत्थान.

Pricking कांटा चुभने सरीखी यातना.
Primary प्राथमिक.
Primipara प्रथम सन्तान प्रसवकारी (स्त्री).
Princeps प्रधान धमनी.
Principle of Medicine चिकित्सा तत्त्व.
Prism त्रिपार्श्व; समपार्श्व.
Private Parts जननेन्द्रिय.
Probang लचीली शलाका.
Process प्रक्रिया; प्रवर्द्धन.
Procreation जनन; उत्पादन; सृष्टि.
Proctagra मल-द्वार वेदना.
Proctalgia गुह्य द्वार की स्नायविक वेदना.
Proctatresia मल द्वार का आकुञ्चन.
Proctitis गुदा द्वार का शोथ.
Proctoleucorrhoea आम निसरन.
Proctorrhagia गुह्य देश रक्त श्राव.
Proctorrhaphy गुदा द्वार की जख्म पर टांके लगाना.
Proctotomy गुदा द्वार का छेदन.
Procumbent लंबमान.
Prodromus पूर्व गामी.
Prognosis रोग के भावी फल का अनुमान.
Progressive उन्नतिशील.
Prolapsus भ्रंश; निर्गमन.
Prolapsus Ani गुदा भ्रंश; गुदा निर्गमन.
Prolapsus Recti गुदा भ्रंश.
Prolapsus Uteri जरायु भ्रंश.
Prolapsus Vaginae योनि भ्रंश.
Proliferation प्रजनन किया द्वारा वृद्धि.
Prolific उत्पादिका शक्ति.
Promontory अन्तरीप.
Pronephros आद्यवृक्क ;गुदा.
Proof स्प्रिट या सुरासार का शक्ति परिमाण.
Prophylactics रोगाभिमुख.
Prosencephalon अग्रवर्ती मस्तिष्क.
Prosopalgia मुख मण्डल स्नायु शूल.
Prosopectasia मुख मण्डल की विकृत विवृद्धि.
Prostate रेतःकन्द.
Prostate Gland प्रोस्टेट ग्रन्थि.
Prostatalgia प्रोस्टेट ग्रन्थि की पीड़ा.
Prostatitis प्रोस्टेट ग्रन्थि का शोथ.
Prostrate क्लान्त; पेट के बल लेटा हुआ.
Protective रक्षक; आवरक.
Protoplasm आदि-जीवतत्व.
Protozoa आद्य प्राणी.
Protractor कोणमापक.
Protrusion प्रलम्बन; निर्गम.
Proud Flesh मासाङ्कुर; क्षताङ्कुर की स्वस्थ वृद्धि.
Proving सिद्धि करण; सिद्ध करने की क्रिया.
Provocative उत्तेजक.
Proximate सन्निकट.
Proximate Cause मुख्य कारण.
Pruritus Ani गुदा द्वार की खुजली.
Prussic Acid अतिशय प्राणघातक विष विशेष.
Psammotherapy उत्तम बालुका द्वारा स्वेद चिकित्सा.
Psellismus तुतलापन.
Pseudo कृत्रिम.
Pseudoblepsis दृष्टि विपर्य्यय.
Pseudocyesis कृत्रिम गर्भ.
Pseudomania उन्माद विशेष.
Pseudo Membrane अलीक झिल्ली.
Pseudorexia विकृत क्षुधा.
Pseudosmia मिथ्या गन्धानुभव.
Psoas Abscess श्रोणी स्फोटक.
Psoitis श्रोणी पेशी प्रदाह.
Psora खुजली; पामा; विसर्पिका.
Ps riasis कई तरह के चर्म रोग; विसर्पिका.
Psoriasis Diffusa विस्तृत विसर्पिका.
Psoriasis Gyrata घूर्मितविसर्पिका.
Psoriasis Guttata सन्दी विसर्पिका.
Psoriasis Inveterate दुरूह विसर्पिका.
Psoropthalmia चक्षु विसर्पिका.
Psychology मनोविज्ञान.
Psychomoter स्वेच्छाधीन गतिविधि सम्बन्धी.
Psychoses मानसिक रोग.
Psychotherpy मानसिक चिकित्सा; हमारे प्राचीन

ऋषि मानसिक शक्तियों के अद्भुत प्रभावों से भली प्रकार परिचित थे। मनोविज्ञान की आधुनिक अन्वेषणाओं से यह मालूम हुआ है कि विविध शारीरिक क्रियाओं पर मानसिक शक्तियों का बड़ा प्रभाव पड़ता है। आजकल कई रोगों की चिकित्सा मानसिक शक्तियों द्वारा की जाती है। मानसिक रोगों पर तो यह चिकित्सा सबसे अधिक सफल होती है।

Psydracium क्षुद्र कण.

Psydrocia खुजली.

Pterygoid पक्षवत्.

Ptilosis बरौनी का पतन.

Ptyalagogue लार निःसारक औषधि.

Ptyalism अतिशय लाला-स्राव.

Pubes स्त्री और पुरुषों के गुह्येन्द्रियों पर आने वाले बाल; झांट.

Pubescence यौवन; वयस्थता.

Pubic Region विटप देश.

Pudenda स्त्री जननेन्द्रिय.

Puerperal सूतिका सम्बन्धी.

Puerperal Convulsions } सूतिका क्षेप.

Puerperal Fever सूतिका ज्वर.

Pulmo फुफ्फुस'

Pulmonary फुफ्फुसीय; फुफ्फुस सम्बन्धी.

Pulmonary Artery फुफ्फुसीया धमनी.

Pulmonic फुफ्फुस सम्बन्धी.

Pulmonitis फुफ्फुस शोथ.

Pulp मज्जा; गुदा; लुगदी.

Pulpa Dentis दन्त-मज्जा.

Pulpitis दन्त-मज्जा-प्रदाह.

Pulsation स्पन्दनशीलता.

Pupil तारा; चक्षुमणि.

Pulse नाड़ी.

Pulsus Dicrotus द्वि स्पन्दन.

Puncta Lachrymalia अश्रुप्रणाली रन्ध्र.

Punch दन्त निसारक यन्त्र; छेनी.

Puncture छेद; सूराख; वेधन.

Pungent उग्र; तीक्ष्ण; दाहक.

Pupil कनीनिका; अक्षि तारा; आंख की पुतली.

Purgative विरेचक; रेचक; शोधक.

Purring Tremor रणत्कार.

Purulent क्लेद रस.

Pus पूय; मवाद.

Pustular छालेदार; फुन्सियों से परिपूर्ण.

Pustule फुन्सी; छाला; मुहासा.

Putrefaction सड़न; गलन.

Putrid गलित; सड़ा हुआ; गला हुआ.

Pyaemia or Pyohaemia मवादयुक्त रक्तविकार; पूति ज्वर; रक्त का विषाक्त होना; इस रोग में शरीर पर स्थान स्थान पर फुन्सियां हो जाती हैं.

Pyarthrosis सन्धि गह्वर में पीव का पड़ जाना.

Pyelitis पेडू का शोथ। यह विकृति मूत्राशय (bladder) से गुर्दे की ओर बढ़ती है। मूत्रपिण्ड (गुर्दा) प्रदाह.

Pyemesis वमन द्वारा पीव निकलना.

Pyesis, Pyosis पीव का बनना.

Pykosis गाढ़ा करना; जमाना.

Pylephlebitis यकृतशिरा का प्रदाह.

Pylorus जठर के नीचे का मुख.

Pyogenia पूयोत्पादन; मवाद में पैदा होना; पूयोत्पादन सम्बन्धी सिद्धान्त; शुकदाह.

Pyometra जरायु में पूयसंचय.

Pyon पीव; पूय.

Pyonephrosis गुर्दे में पीव का पड़ जाना; मूत्रपिण्ड का मवादयुक्त शोथ.

Pyophthalmitis नेत्र-प्रदाह.

Pyoptysis थूक के साथ पीव का जाना.

Pyopucumothorage उर पूतिवात; फेफड़ों के बाहर पीप और हवा का संग्रह होना.

Pyorrhoea दन्तपूय; यह दांतों के मसोड़े की विकृति है। इससे दांतों के मसोड़ों ( gums ) में पीव पड़ जाता है। यह रोग मनुष्य की तन्दुरस्ती को भारी धक्का पहुँचाता है। क्योंकि इस रोग के कारण एक प्रकार का विष मनुष्य के शरीर में जाता रहता है। इसका कारण एक प्रकार का जीवाणु है। जो लोग दाँतों को साफ नहीं रखते उन्हें अकसर यह रोग होता है।

दाँतों को जंतुघ्न दंतमंजनों से साफ़ करते रहने से इसके होने की कम सम्भावना रहती है.

Pyretic ज्वरघ्न औषधि.

Pyrexia प्रदाहिक ज्वर; सूजन के कारण आने वाला बुखार.

Pyrophobia अग्नि भीति.

Pyrosis हृदय में जलन होकर तथा जी मिचला कर मुँह से पानी का छूटना.

Python Molurus अजगर.

Pyuria मूत्रमार्ग

## Q

Quack कठवैद; नीम हकीम.

Quackery कठ वैदी; नीमहकीमी.

Quadrangle चतुर्भुज क्षेत्र.

Quadrennial चतुर्वर्षीय; चतुर्वार्षिक.

Quadripara वह स्त्री जिसने चार बच्चे जने हैं.

Quadriplegia चारों अंगों का पक्षाघात.

Quale वस्तु का गुण.

Qualimeter एक्सरे का काठिन्य मापने का यन्त्र.

Qualitative गुण सम्बन्धी.

Quadroon व्यक्ति जिसके शरीर में एक चौथाई निग्रो रक्त हो.

Quantum संख्या; मात्रा; परिमाण.

Quartan चौथिया जूड़ी या बुखार.

Quick Silver पारा; रसराज.

Quigila ब्राज़िल देश में होने वाला कुष्ठ सदृश रोग.

Quaver कांपना; स्पन्दित होना.

Queasy वमनोद्विग्न.

Quintan हर पांचवे दिन आने वाला ज्वर.

Quotidian प्रति दिन आने वाला ( ज्वर ).

## R

Rabiate जलातंक रोग ग्रस्त.

Rabiator जलातंक रोग-ग्रस्त व्यक्ति. या जानवर.

Rabic जलातंक रोग सम्बन्धी.

Rabicidal जलातंक-रोग-जन्तु नाशक.

Rabies जलातंक रोग; जलसंत्रास रोग; वह रोग जो बावले कुत्ते के काटने से होता है. यह रोग प्रायः कुत्तों, सियारों, भेडियों और मांसभक्षी प्राणियों को अधिक होता है। जब ये जानवर मनुष्य को काटते हैं तो रोग-विष उसके शरीर में प्रविष्ट होकर रोग उत्पन्न कर देता है. अन्य जन्तुओं की अपेक्षा कुत्तों ही के काटने से अधिकतर मनुष्य इस रोग के शिकार होते हैं। रोग का विष रोगाक्रान्त जानवरों के लार या थूक में रहता है और जब ये मनुष्य को काटते हैं तो जख्म के द्वारा यह मनुष्य के शरीर में प्रवेश कर जाता है। वैसे यह रोग सारे संसार में होता है। किन्तु युरोप के बहुत से देशों में अन्य संक्रामक रोगों की भांति कुत्तों के उचित नियन्त्रण द्वारा रोग समूल रूप से नष्ट कर दिया गया है.

इस रोग के कारण का अभी तक ठीक तौर से पता नहीं चला। रोगग्रस्त प्राणियों के सुषुम्ना शीर्षक और सुषुम्ना-दण्ड की परीक्षा करने से उनके कोषाणुओं में कुछ गोल आकार के अत्यन्त सूक्ष्म पिण्ड मिलते हैं. ईसवी सन् १९०३ में सब से पहले नेग्री ने इन पिंडों को देखा था। इसी लिये ये Negri Bodies के नाम से मशहूर हैं.

रोग-विष के शरीर में प्रवेश होने पर तीन से पांच सप्ताह में रोग के लक्षण प्रकट होते हैं। इस रोग के संप्राप्ति-काल के सम्बन्ध में एक बात ध्यान में रखने योग्य है। वह यह कि संप्राप्ति-काल ( वह समय जो शरीर में विष प्रविष्ट होने के और रोग लक्षण प्रकट होने के बीच का होता है ) का आधार रोगी के क्षतस्थान पर बहुत कुछ निर्भर है। यदि जख्म या क्षत-

नाड़ी-मण्डल या स्नायुमण्डल से बहुत दूर है तो संप्राप्ति का समय अधिक होगा। यदि विष क्षत द्वारा सीधा नाड़ी में प्रविष्ट हो गया है तो रोग के लक्षण शीघ्र ही प्रकट हो जावेंगे। इसके अतिरिक्त यह भी बात जान लेना आवश्यक है कि प्रबल विष में रोग लक्षण शीघ्र प्रकट हो जाते हैं और निर्बल में ज़रा देर से प्रकट होते हैं।

इस रोग की प्रथमावस्था में रोगी का स्वभाव चिड़चिड़ा हो जाता है। उसका चित्त उदास और भयभीत रहता है। निद्रा देवी उस अभागे का त्याग कर देती है। क्षुधा भी जवाब दे देती है। भोजन का ग्रास निगलने तक में उसे कष्ट होने लगता है। प्रकाश तो उसके लिये असह्य हो जाता है। दो या तीन दिन के बाद रोग की दूसरी अवस्था आरम्भ होती है। रोगी की पेशियों में भयङ्कर अकड़न (आक्षेप) होने लगती है। रोगी को जल पीने और ग्रास निगलने में भयङ्कर पीड़ा का अनुभव होता है। उसके लिये जल का भय स्वाभाविक-सा हो जाता है। जल देखकर वह डरता है। वह जल पीने का उद्योग नहीं करता। कभी कभी इसके साथ उन्माद के लक्षण पैदा हो जाते हैं। वह कुत्ते की तरह भोंकने लगता है। उसके पैर लड़खड़ाने लगते हैं। रोगी को नियन्त्रण करना बड़ा कठिन हो जाता है। उसे ज्वर हो जाता है। तापमान १००—१०२ तक बढ़ जाता है। यह अवस्था दो या तीन दिन तक रहती है। इसके बाद रोग की तीसरी अवस्था आरम्भ होती है। इसमें रोगी को पक्षाघात या स्तम्भ हो जाता है। इस समय आक्षेप कम हो जाते हैं और रोगी शान्त हो जाता है। अन्त में उसे मूर्छा उत्पन्न हो जाती है। उसका हृदय दुर्बल हो जाता है। और अन्त में हृदय-क्रिया बन्द हो जाने से उसकी मृत्यु हो जाती है। यह अवस्था छः से अठारह घण्टे तक रहती है.

ज्योंही किसी को पागल कुत्ता काटे कि उसे तुरन्त अपनी चिकित्सा का प्रबन्ध करना चाहिये। इसमें सुस्ती काम की नहीं। वह प्राण ले बैठती है। कुत्ते के काटते ही कसौली आदि ऐसे स्थानों में चले जाना चाहिये, जहां इस विष की चिकित्सा होती है। कई स्थानों में म्युनिसिपैलिटियों द्वारा गरीब रोगियों को कसौली तक जाने आने का किराया मिलता है

इस रोग की चिकित्सा का श्रेय फ्रान्स के सुप्रसिद्ध विज्ञानवित् पैस्च्योर महाशय को है। उन्होंने प्रयोग द्वारा यह अनुभव किया कि मरे हुए कुत्तों के सुषुम्ना-दण्ड से बनाई हुई वैक्सीन के शरीर में इन्जेक्शन द्वारा प्रविष्ट करने से रोगी में इस रोग निवारण की क्षमता उत्पन्न हो जाती है। यही कारण है कि इस रोग की चिकित्सा के लिये जो संस्थायें बनी हैं वे पैस्च्योर इंस्टीट्यूट के नाम से मशहूर हैं। इस रोग की चिकित्सा में प्रायः दस दिन लगते हैं, रोग-लक्षण प्रकट होने के पहले यह चिकित्सा करवा लेनी चाहिये। रोग के प्रबल होने पर २१ दिन तक चिकित्सा करनी पड़ती है। महाशय पैस्च्योर ने यह चिकित्सा निकाल कर मानव जाति का अनन्त उपकार किया है.

Rachialgia मेरुदण्ड शूल; मेरुदण्ड वेदना.

Rachianesthesia, Rachianalgesia } सुषुम्ना प्रणाली में दिये गये इन्जेक्शन से होने वाली संवेदन-शून्यता.

Rachidian मेरुदण्ड सम्बन्धी.

Rachigraph मेरुदण्ड और पृष्ठ प्रदेश का सीमा-निर्देशक यन्त्र.

Rachiocampsis सौषुम्न वक्रता; मेरुदण्ड का वक्र हो जाना.

Rachiochysis सुषुम्नाप्रणाली का शोथ.

Rachiodynia सुषुम्ना-नाड़ी की वेदना.

*Rachioplegia* *सुषुम्ना का पक्षाघात, मेरुदण्ड का* पक्षाघात.

Rachis पृष्ठ वंश.

Rachitis सूखारोग; अस्थिक्षय-रोग।

Radial Artery एक रक्तधमनी जो कोहनी से लेकर हथेली तक आती है. इसके लिये नागपुर के सुप्रसिद्ध डॉक्टर सहस्रबुद्धे ने 'त्रिज्या धमनी' शब्द का उपयोग किया है.

Radiate किरणें विकीर्ण करना; विकीर्ण होना.

Radiation (ताप या प्रकाश का) विकिरण.

Radiative विकिरणशील.

Radiator ताप विकिरण यन्त्र.

Radical जड़ या मूल सम्बन्धी; मौलिक; प्रकृत; परमाणु या परमाणु-समूह जो दूसरे परमाणु या परमाणु-समूह से मिल जावे.

Radicle रक्त वाहिनी या स्नायु की सबसे छोटी शाखा; शिरा विशेष या नाड़ी का सूक्ष्म आवान्तर भाग.

Radio रेडियो; तार की सहायता विना दूर से वातचीत करने या संवाद भेजने की पद्धति.

Radio Activity रश्मि-शक्तित्व; रेडियम-धर्म; तेज-प्रसारण सामर्थ्य. यह सामर्थ्य कई पदार्थों में होता है जैसे यूरेनियम साल्ट (वारुण लवण), रेडियम, थोरियम, प्लेनियम एक्टिनियम्। ये द्रव्य प्रकाश के साथ अपने तेजोमय सूक्ष्म परमाणुओं को भी वेग से फेंकते हैं.

Radio-graphy एक्सरेज़ यन्त्र द्वारा अंगों का रश्मि चित्र लेना.

Radio-therapy किरण-चिकित्सा; रश्मि-चिकित्सा.

Radish एक विशेष पालक जाति का शाक.

Radium एक तेजः-प्रसारक तेजोमय धातु; रेडियम इसके चार भेद होते हैं:—यूरेनियम, थोरियम, एक्टिनियम, पोलोनियम। इसकी किरणों के अधिक सेवन से निर्वलता, जीमितली, वमनादि होने लगते हैं। त्वचा पकने लगती है, फुन्सियें फोड़े होजाते हैं। इसके प्रकाश से त्वचा के अनेक रोग दूर किये जाते हैं.

Radius वहिः-प्रकोष्ठास्थि. प्रकोष्ठ; वाह्वग्र.

Ragaty Pfaffers स्विटज़रलैण्ड का एक गरम जल का स्रोत-सन्धिवात और सन्धिग्रह के रोगियों के लिये इसमें स्नान करना लाभदायक पाया गया है.

Rage अति क्रोध.

Rag sorter's disease, or Wool sorter's disease यह रोग चमडों और विदेशी ऊन का काम करने वालों को होजाता है। इस रोग में छाती में सूजन उत्पन्न होती है, वहुत कमजोरी होकर तीन चार दिन के भीतर मृत्यु होजाती है। रोग से मुक्ति असम्भव है.

Railway Kidney अधिक रेल-यात्रा से उत्पन्न होने वाला गुर्दे का रोग.

Railway Spine आघातज उन्माद। प्रायः यह रोग रेल गाड़ी टकराने की घटना के अनन्तर हो जाता है। किसी प्रकार के शारीरिक और मानसिक आघात लगने पर यह रोग हो सकता है। सिर दर्द, अनिद्रा, थकान, नाना प्रकार की पीड़ाएं और झुंझुनाहट, निर्वलता, सिर में चक्कर, हृदय की धड़कन, भय-कंपन आदि इसके लक्षण हैं। महायुद्ध के समय यह रोग वहुत फैला था। अति कष्टसाध्य है। देखो Hysteria.

Rain Water वर्षाजल। जव यह आकाश से भूमि पर आताहै तो मार्ग में धूल, कार्वन डाइ ऑक्साइड, गन्ध-काम्ल गैस आदि मिल जाने से शुद्ध नहीं रहता। कभी नाना रोग-जन्तुओं से और धूमादि से वर्षा का जल रंगीन धुमैला काला हो जाता है। वर्षाजल स्वभावतः कोमल ( soft ) होता है.

Raisin सूखी दाखें; किशमिश; मुनक्का.

Rales श्वास प्रश्वास का घर्घर शब्द। इसके तीन प्रकार होते हैं ( १ ) Bubbling or Gurgling Rales वुद्बुद ध्वनि, गर्गर ध्वनि ( २ ) Sticky कर्कश ध्वनि ( ३ ) Crackling खर्खर ध्वनि। यह रोग सूचक ध्वनि छाती परीक्षक यन्त्र ( stethoscope ) से सुनी जाती है। प्रायः गल नाड़ी वा फुप्फुस शोथ ( निमोनिया ) और राजयक्ष्मा में सुनी जाती हैं.

Dry Rales शुष्क घर्घर ध्वनि, ( देखो Rhonchus )

Ramoolia Serpentia a Beth चन्द्रिका, सर्पगन्धा.

Ramification शाखा-प्रवर्धन.

Ramiform शाखा रूप.

Ramose शाखा-विस्तार; शाखा वाहुल्य.

Ramolissement कोमली भाव; मांस पेशियों, विशेष कर स्नायुमण्डल का कोमली भाव या शैथिल्य

Ramus शाखा अधोहनु अस्थि में; हनुकूट। कान से नीचे और नीचे के जवड़े के पीछे का भाग। जो गाल और गले के वीच है जिसमें जवड़ा जुड़ा है.

Rananculas एक विशेष पौधा। दलदल में वहुत होता है। इसके खाने से नशा, आँखों में अंधेरा और भारीपन, कन्धों में दर्द, स्नायविक शूल, सन्धिवात शूल उत्पन्न होते हैं। होमियोपेथिक में इन्हीं लक्षणों पर उसका शक्ति युक्त रूप में प्रयोग किया जाता है.

Rancescent अम्लयुक्त, खमीरी
Rancid तीव्र गन्ध
Rancidity अम्लीभाव, खमीर उठना
Ranula जिह्वार्बुद, उपजिह्वा
Blandinis Ranula जिह्वाग्रार्बुद
Pancreatic Ranula क्लोम ग्रन्थि अर्बुद
Rape बलात्कार, स्त्री की इच्छा के विरुद्ध बलात्कार से मैथुन करना। १२ वर्ष से ऊपर की कन्या पर बलात्कार करने से इस अपराध पर तीन वर्ष का दण्ड होता है। कानून की दृष्टि से किसी के सतीत्व को नाश करने की धमकी देना, या मादक द्रव्य देकर स्त्री से मैथुन करना ये भी बलात्कार अपराध में सम्मिलित हैं

स्त्री का सहायता के लिए चिल्लाना, परस्पर गुत्थम-गुत्थे के चिन्ह, स्त्री के वस्त्रों पर बलात्कार के दाग, स्त्री के गुप्तांगों की विकृत दशा आदि इसके अनेक लक्षण हैं
Rash रक्तपित्ती गात्र कण्डू, विचर्चिका, सर्षपिका, मसूरिका चर्म पर अनेक छोटी २ फुन्सिया लाल दाने २ रूप में प्रकट होना, उनमें खाज होना, शोथ रहित पिडका लाल फुन्सिया। ( Erithyma )
Rash Fever लोहित ज्वर, लाल बुखार
Rash, Nattle आमवात, देखो Urticaria रक्तपित्ती
Rash, Rose देखो Roseola
Rash, Sumar अमहौरी घाम
Rash Tooth दन्त पिडका
Rasp Berry एक खट्टा फल रसभरी सन्धिवात की बीमारी वाले को लाभदायक है।
Rasp Berry tongul देखो Slrawberry Tongue लाल बुखार में प्रथम जीभ फट जाती है, खुर्दरी हो जाती है, जिह्वाग्र लाल हो जाता है और लाल दाने निकल आते हैं
Rasp Sound घर्षण शब्द, श्वास प्रश्वास में रोग सूचक शब्द विशेष। छाती की विशेष ध्वनि जो यन्त्र द्वारा सुनाई देती है
Rats चूहे प्लेग आदि अनेक बीमारियों के प्रथम शिकार हो जाने से, मनुष्यों की बस्तियों में भी अनेक संक्रामक रोगों के फैलने के कारण होते हैं
Rational युक्ति सगत, विवेक पूर्वक
Rationalisation तर्कानुसार विचार
Ratles घर्घर ध्वनि
Rat Bite Fever मूषक दंश ज्वर। चीन जापान में यह ज्वर अधिक होता है। यह ज्वर चूहे के काटने से ही होता है। चूहे द्वारा दंश स्थान अच्छा हो जाने के कई मास बाद वही स्थान सूज कर लाल हो जाता है। ज्वर बड़े जोर से चढ़ता है और यह चार दिन रहता है। खसरे के समान चर्म लाल हो जाता है जोड़ों और मांस पेशियों में पीड़ा होती है। कुछ दिन के बाद रोगी अच्छा हो जाता है। आर्सेनिक युक्त लवणों के वन में साल्वर्सिन वर्ग के पिचकारी द्वारा क्षत प्रवेश से यह रोग शान्त हो जाता है
Raucedo स्वर भग, गला बैठना
Raw or Excoriation प्रच्छत, छिली हुई त्वचा
Raw Meat आम मास, कच्चा मांस
Ray Fungus रश्मिका, घास, वनस्पतियों पर यह पलता है। इसके खाने से पशुओं में रोग हो जाता है। जीभ कड़ुआ जाती है, कई स्थान फूल जाते हैं, फोड़े हो जाते हैं, पीली २ फुंसियां हो जाती हैं
पोटासियम आयोडाइड का प्रयोग उत्तम है
Ray-Fish रश्मि, किरण, एक मत्स्य जाति जिससे प्रकाश निकलता है
Ray Nand Disease मृताङ्गुलि रोग। अगुल हाडा
यह रोग प्राय अगुलियों में होता है, अगुलियाँ एक दम ठंडी सुन्न हो जाती हैं, पहले रंग श्वेत रहता है फिर काला नीला पड़ जाता है दर्द तीव्र होता है, बाद में बड़ा जख्म हो जाता है, इस विष से मृत्यु भी सम्भव है। शीत ऋतु में प्राय बार २ हो जाता है
Rays किरणें रश्मियें। सामान्य किरणों की अपेक्षा अनेक किरणों का पता लगाया है। सूर्य के मुख्य तीन रंगों के किरणें दीखते हैं, लाल, पीली नीली, इसके बाद— Ultra Voilet Rays नीलोत्तर किरण। Rays क्षकिरण वा अव्यक्त किरण। Activic Rays नील मिश्र नालोत्तर किरण—ये रसायनिक क्रिया की उत्तेजक होती है। रश्मि चित्र इन्हीं किरणों से बनते हैं। इन को पाश्चात्य किरण भी कहते हैं। ये क्षार रोग राज यक्ष्मादि नाशक हैं

Reasoning विवेक; बुद्धि; तर्कना.
Reaumur रूमर का थर्मामिटर; एक फ्रेन्च वैज्ञानिक ने इसका (१६८५-१७५७) आविष्कार किया था। इसमें हिमबिन्दु से क्वाथ-बिन्दु तक को ८० अंशों में बांटा जाता है। रूमर के अंशों को फार्नहाईट में बदलने के लिये ९ से गुणा कर ४ से भाग देकर और ३२ जोड़ देने चाहिये.
Receptacle क्षुद्र-कोष.
Receptaculum chyli महा लसीका वाहिनी का प्रसरण.
Recipe व्यवस्थापत्र; नुस्खा; योग.
Recklinghausens Disease रेक्लिंगहासन का रोग.
Recoaro रिकारो; इटली के वीसेंजा ज़िले के एक ग्राम में एक झरना है जिसका शीतल जल शोथ और पाण्डु रोग पर उपयोगी माना जाता है.
Recollection स्मृति; धारणा.
Recreation विश्राम.
Recrement मल.
Recrudescence रोग की पुनर्वृद्धि.
Rectal Anaesthesia गुदा द्वारा मूर्च्छन.
Rectal Bleeding गुद रक्तस्राव; रक्तार्श
Rectal Douche गुद वस्ति.
Rectal Feeding गुद द्वार से भोजन-प्रदान.
Rectifide Spirit शोधित सुरा; विशुद्ध मद्यसार.
Rectification परिशोधन.
Rectiminores मस्तिष्क की दो पेशियां.
Rectum गुद द्वार; मल द्वार; बृहदन्त्र का अधोभाग, जिससे कि पाखाना बाहर आता है.
Rectitis द-पीड़ा.
Recto-Vaginal गुद-योनि सम्बन्धी.
Rectocele गुद भित्ति.
Recto-vesical गुदा और मूत्राशय सम्बन्धी.
Recuperation पुनः स्वास्थ्यलाभ.
Recur नरावर्त्तन.
Recurrent पुनरावर्त्ती.
R. Fever पुनरावर्ती-ज्वर.
Red रक्त वर्ण; लाल; ताम्रवर्ण.
Red Blindness इस रोग में रोगी लाल रंग की पहचान करने में असमर्थ रहता है.

Red Cross Society ईसाइयों की एक जगत-सेवा-संस्था है। १८६४ में इसकी स्थापना हुई है। यह संस्था युद्धों के अवसरों पर घायलों की चिकित्सा करने, भूकंपादि के अवसरों पर दुखितों की सेवा करने के लिये सदा तैय्यार रहती है। इसने अपनी विशेष नियम व्यवस्था निर्धारित करके उसे १४ बड़ी सरकारों से स्वीकृत कराई है। यह अन्तर्जातीय संस्था "रेड-क्रास सोसाइटी" के नाम से प्रसिद्ध है। इसके श्वेत झण्डे पर लाल क्रास अर्थात् स्वस्तिक ( सांतिया ) का चिन्ह होता है। अब यह संस्था सार्वभौम होगई है। हताहतों की सेवा करने के लिये अन्य भी कई समितियां हैं जो परस्पर मिल कर लोक-सेवा करती हैं।
Red Corpuscle रक्ताणु ।
Red Gum इसका दूसरा नाम है-'माइलियेरिया रुब्रा' Miliaria Rubra स्वेद-पिड़का. इसका सम्बन्ध दांत के मसूड़ों या दन्तोद्गम से कुछ भी नहीं है। यह नव जात शिशु और छोटे बच्चों के शरीर पर प्रायः पैदा हो जाती है। इन लाल पिड़िकाओं के मुख पर श्वेत मुक्ता के समान पीप होता है, जो कि बाद में पीला पड़ जाता है.
Red Lead, Red Oxide of Lead यह दानेदार लाल स्फटिकमय चूर्ण होता है। यह रंग के काम में आता है। इसका चिकित्सा में कोई विशेष उपयोग नहीं।
Red Lotion जिंक गन्धित (Sulphate of Zinc) का यह लोशन है। इसमें लैवेन्डर की कुछ बूंदें देने से लाल रंग हो जाता है। एक औंस तेल में दो रत्ती ग्रेन डालना चाहिये। यह फोड़ों को धोने के काम में लाया जाता है। तालुगल शोथ में इससे कुल्ले कराना चाहिये। सोजाक ( Gonorrhoea ) और प्रदर ( Leucorrhoea ) में इसके इन्जेक्शक विशेष लाभदायक हैं। योनि-शोथ और चक्षुशोथ में यह धोने के लिये उपयोगी है.
Redness of the Skin त्वचा का रक्त वर्ण; ललाई; रक्ताधिक्य से त्वचा लाल वर्ण की दिखाई देती है। क्रोध, लज्जा आदि उद्वेगों से भी त्वचा पर लाल आभा झलकने लगती है। त्वचा के शोथ ( सूजन ) होने के

साथ २ त्वचा का लाल होना भी पाया जाता है। गुलाबी पिड़काओं में आंतों की खराबी से उत्पन्न फुंमियों में भी लालिमा होती है .

Red Oxide हिंगुल । यह पारे का लाल ओषित (oxide) पीले ओषित की अपेक्षा अधिक तीव्र होता है। वैद्यक के प्रयोगों में यह बहुत उपयोगी है। तिर्यक पातन द्वारा वैद्य लोग इसमें से शुद्ध पारा प्राप्त कर लेते हैं।

Redress प्रतिकार, उपचार; चिकित्सा.

Reduced Iron लोहे का यह ओषित भूरे रंग का होता है। Ferric Hydroxide पर उदजन (Hydrogen) की धार गुजारने से यह बन जाता है। रक्ताल्पता के रोगों में इसका उपयोग होता है। यह रक्तवर्धक पौष्टिक रसायन है। इसको लवणों और अम्लों के साथ नहीं देना चाहिये। नहीं तो पेट में आफ़रा पैदा हो जाता है.

Reduction प्रत्यानयन । आघात या चोट या अस्थिभंग से जब हड्डी अपने स्थान से विचलित हो जाय तो उसको पुनः अपने स्थान पर बैठाना। अस्थि-भंग होने पर इस कार्य में "फर्स्ट एड" में शिक्षित व्यक्ति पर्य्याप्त सहायता कर सकता है। इस कार्य में चक्रियों (Splints) का उपयोग करना आवश्यक है.

(२) प्रति रेचन. गोला, (Hernia) या अण्ड कोशों या आन्तों के स्थान विच्युत होने पर उनके भीतर के संचित पदार्थ को रिक्त करना, इसका काम है.

Reduplication अतिरिक्त ध्वनि, हृदय की दो ध्वनियों से अधिक ध्वनि का सुनना.

Redundence आधिक्य.

Redux लक्षण का पुनर्दर्शन। रोग में किसी विशेष लक्षण का एक बार लोप हो जाने पर पुन: लौट आना। विशेष कर न्यूमोनिया में करकरायन (Crepitation) का पुनः आजाना। रोग में ऐसा होना रोगी के लिये अच्छा लक्षण है.

Referred Pain सम्बन्धित पीड़ा। सहयोगिनी पीड़ा। रोग किसी स्थान पर हो और पीड़ा अन्य स्थान पर विशेष रूप से हो। जैसे गुर्दे के रोगों में या पथरी के रोग में, गुर्दों में ही पीड़ा अनुभव नहीं होती बल्कि वक्षण या कटि में भी पीड़ा होती है। हृदय-दाह में पीड़ा केवल हृदय में न होकर बाहू मूल या कटि में भी पीड़ा अनुभव होती है। मुँह पर कोई फुन्सी हो तो कर्ण मूल की ग्रन्थियों में दर्द होता है। पैर में जख्म होने से जंघामूल की ग्रन्थियों में पीड़ा होती है। इस प्रकार की सहयोगिनी पीड़ाओं से ही रोगों के ठीक २ लक्षण निर्धारित होते हैं.

Reflex Action प्रतिक्षिप्त क्रिया, प्रतिबिम्बित कार्य।

Reflex disorders प्रतिक्षिप्त विकार। जैसे पेट या यकृत में विकार हो तो स्कन्ध पृष्ठास्थि में पीड़ा अनुभव होती है। बद्ध कोष्ठ या कब्ज हो तो शिर और सन्धियों में पीड़ा अनुभव होती है

Reflexes-Spinal मेरुदण्ड सम्बन्धी प्रतिक्षेप.

Refluxsus रक्त प्रत्यावर्तन.

Refrection आलोक विवर्तन, विचलन.

Refrigerant ज्वर और तृषा उपशामक द्रव्य

Refregirator हिमगर्भ गृह। शीत मंजूषा, शीत पेटी। खाद्य पदार्थों को रोगकारी कीटाणुओं या सड़ने से बचाने के लिये इन गृहों का उपयोग किया जाता है

Regeneration पुनर्जीवन; पुनरुत्पत्ति, शरीर के किसी अंश के विकृत या विनष्ट हो जाने पर पुनः उसका वैसा का वैसा बन जाना। जैसे घाव होने पर उस पर खुरण्ड आकर फिर पूर्ववत् चर्म आ जाता है। इसी प्रकार सारे शरीर के भीतरी और बाहर के सब अंगों में यह प्ररोहण या पुनरुत्पत्ति की क्रिया निरन्तर होती रहती है.

Regimen पथ्यापथ्य-विधान.

Region स्थान, शरीरावयव, शरीर-देश,

Registration of Birth and Death नगर में होने वाली मृत्यु और जन्मों का विवरण रखना

Regular नियमपूर्वक, व्यवस्थित

Regurgitation, प्रत्यावर्त्तन। पीछे को लौट आना।

(१) हृदय की कपाटी (Valve) में विकार हो जाने से जिस रक्त को हृदय अपने से बाहर नाड़ियों में पम्प कर देता है वह फिर हृदय में ही आ जाता है। बीच की कपाटी के बिगड़ जाने से बायें हृत्कोष्ट में पुनः रुधिर आ जाता है। इसी प्रकार धमनियों से भी रक्त धमनी कपाटियों के

शिथिल होने से वापस हृदय में आजाता है। यह प्रत्यावर्तन हृत्कपाटी के दोष से ही होता है। ( २ ) इसी प्रकार दूध या भोजन मुख से एक वार आमाशय में जाकर पुनः मुख में आता है। ( ३ ) इसी प्रकार फुफ्फुसी धमनियों से भी रक्त पुनः ग्राहक कोष्ठों में वापस आ सकता है।

—Oartic R. धमनी सम्बन्धी प्रत्यावर्तन.

—Mitral R. मध्य कपाट सम्बन्धी.

—Pulmonary R. फुफ्फुसीय प्रत्यावर्त्तन.

—Tricuspid R. त्रिकपाटिक दोष संप्रत्यावर्त्तन.

Rejuvenation पुनर्यौवन प्राप्ति। वृद्ध शरीर में पुनः युवावस्था प्राप्त कराने के यत्न अनादि काल से चले आ रहे हैं। प्राचीन काल में सोम-कल्प से ६० वर्ष का वृद्ध पुनः १६ वर्ष का युवा हो सकता था। च्यवन प्राश, आमलक रसायन, पारद और अभ्रक के रसों के सेवन तथा अभयादि अनेक कल्पों से अमर दिव्य शरीर की प्राप्ति भी प्राचीन ग्रन्थों में लिखी है। एक अमेरिकन डाक्टर ने शरीर के अंगों की केवल विशेष रूप से मर्दन विधि से ही वृद्धावस्था की झुर्रियों को दूर करने में सफलता प्राप्त की थी। अब जीव जन्तु के शरीरों में से अनेक ग्रन्थियों के रसों को वृद्ध के शरीर में प्रवेश कराके उनके आश्चर्यजनक परिणामों को देखा जा रहा है। वानर के अण्ड कोष की ग्रन्थियों को मनुष्य के वृद्ध शरीर में अण्डकोषों के स्थान पर वदल देने से वृद्ध शरीर में युवाओं की सी शक्ति आ जाती है। परन्तु शीघ्र ही यह कलम किये अंग शक्तिहीन हो जाते हैं। इनके निर्बल पड़ते ही फिर शरीर वहुत तीव्रता से निर्बल होने लगता है।

Relapse पुनराक्रमण; रोग का एक वार छूट कर फिर आ जाना। प्रायः मोतीझरा, लाल बुखार ( Scarlet Fever ) गर्दन-तोड़ बुखार ( Meningitis ) रोहिणी ज्वर ( Diphtheria ) खसरा (Measles) विसर्प (Erysipelas) (Typhus Fever) पानीझरा आदि विषम रोग पुनः रोगी को पकड़ लेते हैं। मोतीझरा के पुनः लौटने में प्रायः भोजन की दुर्व्यवस्था और कोष्ठबद्धता ही कारण होता है। गर्दनतोड़ बुखार का रोगकारी अंश यदि पूरी तरह से नहीं निकाला गया तो वह पुनः २ हो जाता है। वह मृत्युकारक सिद्ध होता है। रोहिणी और खसरा प्रायः बहुत कम दुवारा होते हैं।

Relapsing Fever पुनरावर्तक ज्वर; यह एक संक्रामक रोग है, जिसमें अकस्मात ज्वर चढकर सातवें दिन उतर जाता है। सप्ताह के वाद यह फिर चढ आता है, इस प्रकार इसके वेग चलते रहते हैं। इस ज्वर का कारण एक विशेष प्रकार का जीवाणु है जिसका नाम "स्पायरो नीमा" है। भारतवर्ष में यह जीवाणु एक व्यक्ति से दूसरे व्यक्ति तक जूं द्वारा फैलता है। अतः यह रोग दरिद्री मैले कुचैले और इकट्ठे सोनेवालों में अधिक फैलता है.

इसमें शीत लग कर ज्वर चढ जाता है और पहले ही दिन १०४ फॉ. तक पहुँच जाता है। सिर-दर्द, कटिशूल, वमन आदि होने लगते हैं। श्वास और नाडी की गति तेज हो जाती है; जिव्हा शुष्क और मैली हो जाती है। प्यास अत्यधिक लगती है। प्लीहा और यकृत वढ़ जाते हैं और कामला हो जाता है। रोगी को मृत्यु सामने दिखलाई देने लगती है। पर शीघ्र ही पसीना आकर ज्वर उतर जाता है और रोगी को कुछ शान्ति मिलती है। एक सप्ताह तक वह अच्छी हालत में रहता है। फिर पहले आक्रमण की तरह उस पर दूसरा आक्रमण हो जाता है। यह यद्यपि पहले आक्रमण की अपेक्षा कुछ निर्बल रूप का होता है, पर इसमें दुर्बलता और तन्द्रा अत्यधिक वढ़ जाती है। इसी प्रकार इसके आक्रमण होते रहते हैं। प्रत्येक आक्रमण में निर्बलता और तन्द्रा वढती जाती है। कभी कभी तो इतनी वढ जाती है कि रोगी की मृत्यु हो जाती है।

इसकी चिकित्सा में सल्वार्शन, न्यूसल्वार्शन आदि औषधियां लाभ कारिक सिद्ध हुई हैं। क्षीणता और दुर्बलता में मकरध्वज, कस्तूरी आदि हितकारक हैं।

Relax ढीला करना; शिथिल करना.

Relaxed Throat कण्ठशोथ.

Relaxation शिथिलीकरण; शिथिलता; ढिलाई.

Relent शिथिल करना.

Relevent प्रासङ्गिक; प्रसंगानुकूल.

Relief उपशम.

Reliable विश्वासयोग्य; विश्वसनीय; विश्वस्त.

Remedial Gymnastics रोगहारक और आरोग्य-कारक व्यायाम। इसमें बहुत प्रकार के शारीरिक अङ्गों के बलपूर्वक संचालन तथा योग के आसन आदि सम्मिलित है। निरन्तर स्वस्थ रहने के लिए इन अभ्यासों को नियमपूर्वक करने से शरीर सदा स्वस्थ रहता है। रोग जड़ नहीं पकड़ते। सन्धिवात, राज-यक्ष्मा, दूषित छाती के विकार, कोष्ठबद्धता, अर्श, अर्दितवात आदि अनेक रोगों में इनसे लाभ होता है।

Remission छुटकारा; स्वल्प विराम; निवृत्ति; शान्ति.

Remittent स्वल्प विरामी.

Remittent Fever स्वल्प विरामी ज्वर.

Bilious Remittent Fever पैत्तिक स्वल्प-विरामी ज्वर। इसमें पित्त के वमन भी होते हैं। इसके बाद पीलिया भी होजाता है.

इसकी चिकित्सा के लिए ब्रायोनिया, चाइना, आर्सेनिक, नेट्रमम्योर, लाइकोपोडियम, आदि लक्षणानुसार देने चाहिए। यह होमियो-पैथिक चिकित्सा है.

Remorse आत्मधिक्कार। पश्चात्ताप। इस दशा में मनुष्य अपने को धिक्कारता है, और शर्म अनुभव करता है। यह दशा भारी पाप व अनाचार करने के बाद आती है.

Remote Causes दूरवर्ती कारण.

Renal Abscess वृक्कार्बुद; गुर्दे के भीतर का फोड़ा.

Peri Renal Abscess परिवृक्कार्बुद। यह फोड़ा गुर्दे के उपर के आवरण में होजाता है.

Renal Calculus वृक्काश्मरी; गुर्दे की पथरी.

मूत्र में जल के अतिरिक्त कुछ ऐसे पदार्थ भी होते हैं, जो उसमें नहीं घुलते। जैसे कैल्सियम फॉस्फेट, आमोनियम यूरेट, यूरिकाम्ल अकेला या अमोनियम से मिल कर वृक्काश्मरी की रचना कर देता है। भोजन में मांस की अधिकता से यूरिकाम्ल अधिक बनता है

Renal Capsule वृक्क कोष.

Renal Colic वृक्कशूल.

Renal Crisis, Renal pain वृक्कशूल

Renal Fibrosis वृक्क शोथ। इसमें वंक्षण ( पेड़ू ) प्रदेश में दर्द उठता है। अण्डकोष ऊपर को खिचते हैं और टांग फैलाने से दर्द बढ़ता है। रोगी को उल्टा लेटने और टांगें सिकोड़ने में आराम मिलता है। मूत्र अल्प और दर्द सहित आता है। बाह्य आघात या अश्मरी के कारण यह रोग होजाता है.

उपचारः—कोष्ठ शुद्ध करे, विरेचन ले, जौ का पानी पिये, सर्दी से गुर्दों को बचाये.

Renal Pelvis वृक्काशय। यह मूत्राशय या बस्ति-गह्वर से भिन्न है। यह मूत्र नालियों के ऊपर गुर्दों में होता है.

Reniform वृक्काकृति.

Rennet यह द्रव्य बछड़े के आमाशय की भीतरी झिल्ली से तैयार होता है। यह दूध जमाने, उस पर अधिक मलाई लाने और फाड़ने के काम आता है.

Repellants शोथ निवारक द्रव्य; स्फीतिनिवारक.

Repercussion पुनःर्ध्वनि परीक्षा (देखो Percussion)

Repertory रोग-लक्षणानुसारी औषधानुक्रमणी.

Reper collation पुनः २ छानना, पुनर्धावन.

Repletion पूर्णता; पूर्तिः रक्त की परिपूर्णावस्था.

Repression निरोध; संयम.

Reproduction संतानोत्पादन; प्रजनन; जीव का अपने समान अन्य जीव उत्पन्न करना। प्रजासर्ग.

Reproductive उत्पादक.

Reproductive Instinct प्रजासर्ग की स्वाभाविक प्रवृत्ति; काम; मैथुनेच्छा. पुत्रैषणा, वंशरक्षा की प्रवृत्ति। यह वह मानसिक शक्ति है जिस पर समस्त जीव जगत अनादि काल से स्थिर हैं।

Reptiles सर्पजाति के जीव। यह तीन प्रकार के होते हैं १ दूषीविष २ प्राणहर ३ निर्विष (देखो चरक सुश्रु-तादि विषप्रकरण)

Resection, Excision सन्धिच्छेदक शल्यकर्म; सन्धियों में स्थित राजयक्ष्मा रोग के कीटाणुओं से दूषित अंश को इसी शस्त्र कर्म से दूर किया जाता है.

Resin राल, धूप.

Resistance बाधा; प्रतिरोध। अंगुली की टकोरों से छाती की परीक्षा में भी यह बाधा प्रतीत होती है.

Resistance Electrical वैद्युतिक बाधा.

Resistance Movements बाधा-प्रतिक्रियाएँ। शरीर में अंगों के फालिज आदि से निष्क्रिय हो जाने पर कुछ व्यायामें ऐसी की जाती हैं जो अंग के चालन में सहायता पहुँचाती हैं.

Resolution रोगोपशम; शोथ आदि की शाँति.
Resonance गूँज; प्रतिध्वनि.
Resonator प्रतिध्वनक यंत्र। हेमहोल्टज् की स्थापना के अनुसार कर्ण कोटर का एक अंश बेसिलर मेम्ब्रेन.
Resorcin श्वेत स्फटिक मय द्रव्य. यह बेन्ज़ीन से प्राप्त होता है। इसे प्रकाश से बचाना चाहिये। इसके गुण कुनीन के समान हैं। यह प्रबल रोगाणुनाशक है। इसका मलहम पामा (Eczema) के लिये उत्तम है। बालों पर साबुन लगा कर इसे लगाने से बालों का रंग मिट जाता है। तीक्ष्ण विष होने से यह मारक भी होजाता है.
Resorption पुनः-शोषण.
Respiration श्वास-प्रश्वास क्रिया.
Respirator उपश्वासक यंत्र.
Respiratory फुफ्फुस यन्त्र.
Respiratory Murmur श्वास प्रश्वास ध्वनि.
Responsibility उत्तरदायित्व; जवाब देही; जिम्मेवारी.
Rest आराम; चैन; सुखपूर्वक स्थिति; शान्ति, स्थिरता.
Restless बेचैन; उद्विग्न; ness—बेचैनी; उद्वेग.
Rest Cure विश्राम चिकित्सा। मन और शरीर दोनों को आराम मिलने से अनेक शारीरिक और मानसिक रोग आप से आप दूर होजाते हैं। एकान्तवास, नैसर्गिक दृश्य देखनां और सोना इसके आम उपाय हैं.
Restiform रज्जु सदृश.
Restorative बलवीर्य संस्थापक; शक्तिदायक; पौष्टिक; जीवन शक्ति दायक; जीवनीय औषध.
Restraint रोक थाम.
Mechanical Restraint बल पूर्वक रोक थाम, प्रबल उन्माद आदि रोगों में इसका करना आवश्यक हो जाता है.
Resuscitation पुनरुज्जीवन.
Retching वमनोद्रेक, उत्क्लेश; शुष्क वमन; उबकाई (Vomitation) कै या उल्टी करने का निष्फल प्रयास.
Rete जाल रचना.
Rete Mucosum श्लैष्मिक जाल पटल; वसा पटल। त्वचा के नीचे सब से स्थूल आवरण इसी का होता है.
Reteculated जालित.
Retention रोध; अवरोध; रुक जाना; किसी भी मल का रुक जाना जो शरीर से बाहर निकल जाना चाहिये, बाहर निकलने से रुक जाना.
Retention ( मनोवैज्ञानिक ) संस्कार मुद्रण.
Retention of Bile पित्तावरोध.
Retention of Menses रजोऽवरोध.
Retention of Urine मूत्रावरोध.
Retifera चक्रवाही क्रिमिवर्ग.
Retina संवेदनिक पटल; अक्षिपट; रेटिना. आँख के भीतर का वह पर्दा जो किरणें ग्रहण कर रूप दिखलाता है। इसी पर बाह्य पदार्थ की सूक्ष्म छाया पड़ती है.
Retinitis अक्षिपट प्रदाह; संवेदनिक पटल शोथ। वृक्क शूल, मधुमेह, फिरंगरोग, बादी आदि रोगों के कारण अक्षि पटल प्रदाह हो जाता है.
Retinoscopy अक्षि-परीक्षा.
Retort कूपिका; ऊर्ध्वनिपातन यंत्र.
Retraction प्रत्यावर्त्तन; प्रत्याकर्षण.
Retraction of Head मस्तक का प्रत्याकर्षण; मस्तक का खोखला सा हो जाना.
Retracted Abdomen अधः पतित उदर; प्रत्यावर्त्तित उदर; उदर का रिक्ती भाव.
Retracted Chest छाती का प्रत्यावर्तन.
Retractor प्रतिकर्षी यंत्र.
Retrocedent प्रतिवर्तन; प्रतिगमन; तिरोभाव; तीव्र रोग के बाह्य लक्षणों का छिप जाना.
Retroflexion प्रतिनमन. प्रतिपतन. of Uterus गर्भाशय का प्रतिनमन.
Retrograde पश्चाद्गामी.
Retro Pharyngeal Abscess गल कोप
Retropulsion प्रतिक्षेपण.
Retroscope मलद्वार परीक्षा यंत्र; पृष्ठार्बुद.
Retroversion प्रतिगमन; प्रतिपतन.
Reverie उत्स्वप्न. काल्पनिक प्रत्यक्षाभास; प्रतिभासिक.
Reversion विवर्तन; परिवर्तन.
Revivification पुनरुज्जीवन.
Rhachialgia मेरुदण्ड वेदना; पृष्ठ शूल.
Rhachitis मेरुदण्ड शोथ.

Rhagades, Chaps, Rimea विपादिका.

Rhamnus एक वृक्ष,वनस्पति, केलिफोर्नियाक में इसका नाम Buck Thorn बक थार्न है, यह रेचक है.

Rhegma अस्थिभग; विदारण.

Rhegmatous अस्थिभंग सम्बन्धी.

Rheum, Rheuma, लस अभिष्यन्द; प्रतिश्याय; नाक आंख से निकलने वाला द्रव; स्राव, क्लेद। जुकाम का पानी.

Epidemic Rheum संक्रामक जुकाम, बहता जुकाम, इन्फ्लुएन्जा.

Rheumatic Arthritis Chronic—पुराना वातिक सन्धि प्रदाह; वात के कारण जोड़ों में दर्द.

Rheumatic Cephalalgia वातिक कपालशूल; कपाली.

Rheumatic Facial Paralysis वातिक; मौखिक अर्धाङ्ग या पक्षाघात.

Rheumatic Fever आमवातिक ज्वर; यह एक तीव्र रोग है। ज्वर, सन्धिशोथ आदि इस रोग के लक्षण हैं. इसमें प्रायः हृदय की रक्तधरा कला शोथमय हो जाती है। न तो अभी तक इसके कारणों का स्पष्ट ज्ञान हो सका है और न इसके जीवाणुओं ही का ठीक ठीक पता लगा है। कुछ विज्ञानवेत्ताओं का मत है कि सम्भवतः इस रोग के कारण क्रोकाकस नामक सूक्ष्म जीवाणु हैं जो छोटी २ पंक्तियों में रहते हैं। कुछ अन्वेषक इन्हें बिन्दुकाकार कीटाणु (स्ट्रेप्टो काकस) का ही भेद मानते हैं. यह रोग प्रायः वसन्त और वर्षा-ऋतु में और विशेषकर आर्द्र और उष्ण स्थानों में अधिक होता है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों पर यह अधिक आक्रमण करता है। पुरुषों में भी नवयुवक इसके अधिक शिकार होते हैं. ३० वर्ष से अधिक आयु वालों में इसकी कम सम्भावना रहती है। बहुत से कुलों में इसकी अधिक प्रवृत्ति पाई जाती है। एक बार हो जाने पर फिर २ होने की सम्भावना रहती है। श्रम, शीतादि इस रोग की उत्पत्ति में बड़ी सहायता पहुँचाते हैं।

इस रोग में एकाएक ठंड लगकर ज्वर चढ़ आता है। इसके साथ ही अकड़न, कण्ठदाह, ग्रीवस्तम्भ और कभी कभी गलग्रन्थि शोथ आदि लक्षण प्रकट होते हैं। इसके बाद ही कोहनी, कलाई, टखना या घुटना आदि कोई न कोई बड़ी सन्धि रक्तमय और शोथयुक्त हो जाती है। इस समय रोगी को असह्य पीड़ा होने लगती है। आक्रान्त सन्धि को थोड़ा हिलाने या छूने से रोगी दर्द के मारे चिल्लाने लगता है। कुछ दिन यह अवस्था रहती है। इसके बाद शोथ शनैः शनैः कम हो जाता है और ललाई घट जाती है। इस रोग में कभी कभी एक सन्धि के आराम होने पर दूसरी सन्धि आक्रान्त हो जाती है। इस प्रकार का क्रम चलता रहता है। जैसे जैसे नई सन्धि प्रभावित होती है, वैसे वैसे ज्वर भी फिर से तीव्र होने लगता है और सन्धि में सूजन, लालिमा, पीड़ा आदि लक्षण प्रकट होने लगते हैं.

इस रोग में ज्वर आरम्भ से १०२-१०३ हो जाता है पर इसका बढ़ना घटना सन्धिशोथ पर निर्भर है। सन्धिशोथ के कम होने पर ज्वर भी कम हो जाता है और सन्धिशोथ के बढ़ने पर वह भी बढ़जाता है। कभी कभी ज्वर १०६-१०७ तक हो जाता है, नाड़ी तीव्र भरी हुई और कोमल होती है। पसीना बहुत तादाद में आता है। रोगी का मलमूत्र घट जाता है.

कभी कभी इस रोग का जीवाणु हृदय के कपाटों में जाकर शोथ उत्पन्न कर देता है। उस वक्त यह रोग और भी भयंकर हो जाता है.

रोग का कार्यकाल वैसे ६ सप्ताह हैं। पर "सोडा सेलिसिलास" से यह कार्यकल घटजाता है, यह रोग स्वयं उतना भयानक नहीं है। हाँ, इसमें हृदय का विकार हो जाय तो रोगी का जीवन भाररूप हो जाता है। वह किसी प्रकार का श्रम नहीं कर सकता। उसका हृदय विस्तृत हो जाता है और उसमें धड़कन पैदा हो जाती है। रोगी के सिर पर हर समय काल मंडराता रहता है। किसी समय बिना किसी पूर्व चिन्ह के रोगी की हृदय क्रिया बन्द हो जाती है और वह स्वर्गलोक के लिये प्रस्थान कर जाता है।

एलोपैथिक मतानुसार इसकी विशेष औषधि सैलिसिलास है। परन्तु इसके प्रयोग से विष के लक्षण उत्पन्न होने लगें तो इसे बंद करके एस्पिरीन देना चाहिये। इसमें एन्टीपायरीन और फिनैसिटीन कभी न देना चाहिये। यदि पीड़ा अधिक हो और नींद न आती हो तो अहिफेन देना चाहिये। सन्धिपर सेंक करते

रहना चाहिये और उसे सदा उष्ण रखने का प्रयत्न करना चाहिये। उस पर फलालेन, कपास, ऊन आदि की पट्टी बांध रखना चाहिये। जब सन्धि को कुछ आराम हो तो उसपर तेल की मालिश करना चाहिये। इस रोग में कोष्ठबद्धता की ओर विशेष ध्यान देना चाहिये। कभी कभी मृदु विरेचन (हलका जुलाब) और वस्ति देते रहना चाहिये। यदि हृदय दुर्बल और तीव्र चल रहा हो तो टिंचर डिजिटेलिस ५-१५ बूँद अन्य औषधियों में मिलाकर देना चाहिये.

आयुर्वेद में इस रोग पर वातशामक चिकित्सा की जाती है। सब से पहले इस रोग में एरण्ड के तेल का जुलाब देना चाहिये। इसके बाद बृहत् योग राज गुगुल को महारास्नादि क्वाथ के साथ देना चाहिये। इससे इस रोग में बड़ा फायदा होगा। कुछ वैद्यों का तो यह अनुभव है कि अगर हाथ पैर की सन्धियां भी जुड़ गई हों तो उनमें भी इससे फायदा हो जायगा। इसके अलावा आयुर्वेद के केशार्गुगुल और सिंहनाद गुगुल से भी इसमें लाभ होता है। आयुर्वेद में गुगुल इस रोग के लिये अमोघ औषध मानी गई। इस रोग में तिंदुक वटी का भी प्रयोग किया जाता है.

होमियोपैथिक चिकित्सा पद्धति में इस रोग के लिये सब से पहले एकोनाईट का प्रयोग किया जाता है, इससे यथेष्ट लाभ न होने पर ब्रायोनिया, रसटॉक्स, यूपेटोरियम, लायकोपोडियम, नक्स-वॉमिका, बेलेडोना आदि का लक्षणानुसार उपयोग करना चाहिये। अगर गर्दन और छाती की पेशियां रोगाक्रान्त हो तो सिमिसीफूगा लाभदायक सिद्ध होगा। अगर सब जोड़ों में दर्द हो तो पल्सेटिला चमत्कारिक कार्य्य करेगा. हृदय-विकार हो तो डिजिटिलिस, आर्सेनिक, फॉस और रसटॉक्स फलप्रद होंगे.

Rheumatic Gout वातिक ग्रन्थिशोथ.

Rheumatic Omalgia वातिक स्कन्धशूल.

Rheumatic Torti Collis or Stiff Neck मन्याग्रह, ग्रीवाधमनीस्तम्भ.

Rheumatism आमवात; सन्धिवात; गठिया.

Acute Rheumatism इसका दूसरा नाम Rheumatic fever है। इसके सम्बन्ध में ऊपर लिखा जा चुका है.

Chronic Rheumatism जीर्ण सन्धिवात; जीर्ण आमवात; पुरानी गठिया. यह साधारण सन्धिवात (Ordinary Rheumatism) कहलाता है। ग्रेट ब्रिटेन में यह रोग बहुत होता है। यह बड़ा दुःखदायक होता है। जैसा कि इसके नाम से प्रकट है। यह रोग दीर्घकाल स्थायी होता है। इसका आराम होना मुश्किल है। इसमें शरीर के जोड़ बिलकुल अकड़ जाते हैं। उष्णताजन्य चिकित्सा और सेलिसाईलेट ऑफ सोडा से इसमें लाभ होता है.

Muscular Rheumatism पैशिक सन्धिवात; पेशिगत सन्धिवात; इस जाति का सन्धिवात अकसर मध्यम आयु के पुरुषों को आक्रान्त करता है। जो आदमी खुले मैदानों में काम करते हैं, उन्हें ही यह अधिकांश रूप से होता है। चिकित्साशास्त्र के विशेषज्ञों का कहना है कि विषैली गलग्रन्थियां ( Tonsils ) और सड़े हुए दांत भी इस रोग के कारण हैं। इनसे उत्पन्न विष शरीर में पहुँचता है, और वह वहाँ ऐसी विकृति उत्पन्न करता है जिससे यह रोग हो जाता है। इसके अतिरिक्त जिन लोगों को निरन्तर कब्ज रहता है उन्हें भी इस रोग के होने की सम्भावना रहती है। इस रोग में जोड़ों या सन्धियों में ज़ोर का दर्द होता है और वे अकड़ जाते हैं। वायु और शरीर के ताप-मान के परिवर्तन से इनका दर्द बढ़ जाता है। इसके रोगी को शीतकाल में गर्म कपड़ा पहनना चाहिये। इसकी चिकित्सा के सम्बन्ध में हम ऊपर लिख चुके हैं.

Rheumatoid Arthritis वातिक सन्धिशोथ। इस रोग में सन्धियों का शोथ, भद्दापन, और सन्धियों की स्तब्धता हो जाती है, जोड़ जकड़ जाते है। इसीको 'आयरिश गाउट' (Irish Gout) या निर्धन का ग्रन्थिवात (Poor man's Gout) कहते हैं। इसका निश्चित कारण अज्ञात है। पुरुषों की

अपेक्षा स्त्रियों में अधिक होता है। सेराब, शीत, और स्वल्प भोजन से यह रोग पैदा होता है। यह पहले हाथों, पावों की अगुलियों पर आक्रमण करता है, फिर टखनों और कलाइयों पर, फिर अन्य जोड़ों पर। पृष्ठ के मोहरों और गर्दन के मोहरों पर भी आक्रमण करता है। उनमें पहले शोथ, सूजन, पीडा और बाद में स्तब्धता, जकड पैदा होजाती है।

इसकी औषध, वातहर तैलों की मालिश, विशेष कर घास का तेल (Grass oil) गर्म कपडे और रात को सोते समय डोवर्स पाउडर लेना चाहिये, बद्धकोष्ठ न होने देना चाहिये।

Rhexis विदारण, विपाटन

Rhinal नासिका सम्बन्धी

Rhinitis नासा शोथ, नासा प्रदाह

Rhinolith नासिकाश्मरी

Rhinologist नासिका का विशेषज्ञ, नासिका भिषग्

Rhinophyma नासोपचय, त्वचा के रोग से नाक में अनेक दानों के निकल आने से नाक भद्दी हो जाता है। इसकी शस्त्रकर्म से चिकित्सा होती है

Rhino Polipus नासार्बुद

Rhinorrhea नासा श्लेष्म स्राव

Rhinorrhagia नासा रक्तस्राव

Rhinophonia नाक से बोलना, गुंगनाना, गूंग बोलना

Rhinoplasty कृत्रिम नासिका निर्माण। कई कारणों से जब नाक विकृत हो जाता है, बीच की हड्डी बैठ जाती है तब उसको शस्त्र कर्म द्वारा पुनः ठीक करके वहाँ कृत्रिम अस्थि खण्ड जोड कर ऊपर से ठीक कर दिया जाता है।

Rhinoscope नासिका दर्शक यन्त्र

Rhinoscopy नासिका परीक्षा

Rhinostegnosis नासावरोध, पीनस

Rhonchal Fremitus घर्घर कोलाहल, घर्घरोपद्रव

Rhonchus घर्घरध्वनि

Rhubarb रेवन्द चीनी

Rhusma कास्टिक लाइम का एक मिश्रण, चर्म से बालों को दूर करने के उपयोग में आता है। लोमनाशक मिश्रण.

Rhythm ताल

Rhythm of heart हृदय की व्यवस्थित धडकन

Rib, पसली, पर्शुका। छाती के पंजर में ये पसलियां गिनती की १२, १२ दायें बायें दोनों ओर स्थित हैं। पीठ से वे मेरुदण्ड की कशेरुकाओं से लगी होती हैं और आगे वे वक्षोस्थि (Sturnum) से जुड़ी होती हैं। सातवीं पसली का सिरा वक्षोस्थि के असिपत्र (Xiphoid Process) से मिला हुआ है। शेष पसलियां सातवीं पसली में ही आकर मिल जाती हैं। नीचे की दो पसलियां खुली रहती हैं।

पसुलियों के दो कार्य होते हैं श्वास प्रश्वास लेना और छाती के भीतर के यन्त्रों की रक्षा करना। वे सब मिलकर एक पंजर सा बनाये रहती हैं।

Rice चावल, तण्डुल, शालिधान्य। इसमें २५% स्टार्च होता है। उबालने पर परिमाण से पाच गुना फूल और पाच गुना पानी खपा लेता है। इसको पकाकर इसका माण्ड नहीं निकालना चाहिये। क्योंकि इससे उसमें से पुष्टिकारक अंश बाहर निकल जाते हैं। उबले चावलों में ५२.७% जल, ४१.९% स्टार्च, ५% प्रोटीन, खनिज लवणादि ०.३, स्नेह (Fat) ०.१ प्रतिशत, होता है

पालिश किये चावल केवल अमीरी दिखाने के होते हैं, उनमें पौष्टिक अंश बहुत कम होता है। केवल पालिश किये चावल ही का अधिक भोजन करने से 'बेरीबेरी' का रोग हो जाता है। पालिश करने से विटामिन 'बी' निकल जाता है। इसलिये मिलों के तैयार किये चावलों की अपेक्षा स्वयं धान को ढेंकी या मूसल से कूटकर खाना ही अच्छा है। सब चावलों की जातियों में से साठिक शालि धान्य (साठी के लाल चावल) बहुत पुष्टिकारक होते हैं। इनमें प्रोटीन और स्नेह की न्यूनता घी और दाल मिला कर खाने से दूर हो जाती है। दूध चावल वा उसकी खीर अच्छा पौष्टिक खाद्य है

Rice-milk दूध चावल की खीर

Richter's Hernia अपूर्ण अन्त्रावरोध, अन्त्र वृद्धि रोग में जब उदर आवरक पर्दे के फटने से उसमें आंत अपूर्ण रूप से रुकती है, तब इस आंशिक अवरोध के कारण शूल, वमन आदि उपद्रव होते हैं।

Ricinus Communis एरण्ड वृक्ष। इसके बीजों की

मींगी से तैल निकलता है जो रेचक होता है। इसके बीज के छिलकों में एक विष है जो Ricin ऐरण्ड-विष कहाता है.

Rickets सूखा रोग; अस्थिक्षय; यह रोग अकसर बच्चों को होता है। नौ मास की उम्र से लगा कर तीन वर्ष तक के बच्चे अधिकांश रूप से इसके शिकार होते हैं। तीन वर्ष की उम्र के बाद यह रोग बहुत म होता हुआ देखा गया है। आधुनिक वैज्ञानिक अन्वेषणाओं से पता चला है कि खाद्योज डी ( Vitamine D. ) की कमी के कारण यह रोग होता है। खाद्योज डी ( Vitamine D. ) की कमी के दो कारण हैं। एक तो बच्चों को ऐसा भोजन देना जिसमें इस तत्त्व की कमी हो। दूसरा बच्चों के शरीर में कुछ ऐसी विकृति होना कि वह पर्य्याप्त रूप से इस द्रव्य को न बना सके। खाद्योज डी ( Vitamine D. ) दूध और कॉड लिवर ऑइल जैसे पदार्थों में पर्य्याप्त परिमाण में होता है। शरीर में यह द्रव्य तब बनता है जब चर्म पर पराकासनी किरणों (Ultra-violet Rays) की किया उचित रूप में होती है। यहां फिर इस बात को दोहराना आवश्यक तीत होता है कि नैसर्गिक और कृत्रिम सूर्य्य प्रकाश में ये अदृश्य किरणें पायी जाती हैं। ये किरणें जब अधिक कपड़ों के कारण शरीर में नहीं घुस सकतीं तब शरीर इनकी पोषण-क्रिया से वञ्चित रहता है। इसी प्रकार जो बच्चे बंद कमरों में रहते हैं, जहां सूर्य की रोशनी नहीं पहुँच सकती, वे भी इन किरणों के जीवनप्रद प्रभावों से प्रायः विहीन रहते हैं। ऐसे बच्चों को सूखा रोग होने की अधिकतर सम्भावना रहती है। इसके अतिरिक्त यह रोग अकसर उन बच्चों में भी देखा जाता है जो कृत्रिम खाद्यद्रव्यों पर अधिकांश रूप से रहते हैं क्योंकि इन कृत्रिम खाद्यों में जहां शक्कर और स्टार्च की मात्रा अधिक रहती है वहां उनमें पौष्टिक द्रव्य की ( जिनमें कि खाद्योज डी. की अधिक मात्रा होती है ) बहुत कमी रहती है। तिस पर भी जब कृत्रिम खाद्यों पर रहने वाले बच्चे भारी पोषाक से लाद दिये जाते हैं, तब तो उन्हें यह रोग होने की अधिकतर सम्भावना हो ही जाती है.

इस रोग के आरम्भ में बच्चों में बेचैनी होने लगती है। उनके सिर से बेशुमार पसीना निकलने लगता है। वे चिड़चिड़े हो जाते हैं। उनकी भूख जवाब दे देती है। कब्ज और अतिसार उन पर अलग हावी हो जाते हैं। दिखने में बच्चा मोटा और पिलपिला हो जाता है। उसका पेट फूलकर बाहर निकल आता है। उसके दांत बड़ी देर से निकलते हैं। उसकी हड्डियों में बड़ा परिवर्तन हो जाता है। हड्डियों में चूने की कमी हो जाने के कारण वे अत्यन्त कोमल ( पीली पीली ) हो जाती हैं। इससे ज़रासा जोर पड़ने पर उनके टेढ़ी हो जाने का बड़ा डर रहता है। यही कारण है कि सूखा रोग वाले बच्चे कुबड़े और टेढ़े हाथ पैर वाले हो जाते हैं। इस रोग वाला बच्चा बड़ा ही बेढङ्गा और कुरूप हो जाता है। इसके अतिरिक्त इन बच्चों को अकसर आक्षेप ( Convulsions ) आते हैं और वे बच्चों के जीवन के लिये भयप्रद सिद्ध होते हैं। इसमें गले के आक्षेप भी होते हैं जो गले को अवरुद्ध कर देते हैं। इस समय बच्चे को असह्य पीड़ा होती है.

इस रोग की चिकित्सा के सम्बन्ध में एक बात ध्यान में रखना चाहिये वह यह कि इस रोग के प्रतिकार के बजाय पहले ही यह रोग न होने देना कहीं अधिक हितकर है। दूध पीते बच्चे में इस रोग के होने की कम सम्भावना रहती है, बशर्ते कि उसका दूध समय पर छुड़वा दिया जावे। जिन बच्चों को कृत्रिम खाद्य खिलाये जाते हैं उन्हें तीसरे मास से ऐसे पदार्थ देने चाहिये जिनमें खाद्योज डी. ( Vitamine D. ) का अधिक अंश हो। इसके अतिरिक्त बच्चों को सूर्य्यस्नान करवाते रहना चाहिये। सूर्य्यस्नान के समय बच्चों के शरीर पर कम से कम कपड़े होने चाहिये। बच्चों को रोग होगया हो तो कॉड-लिवर ऑइल और केलिसोफ्रो आदि पर्य्याप्त मात्रा में देना चाहिए। इसके साथ ही उसके शरीर पर पराकासनी किरणों ( Ultra-violet rays ) का भी प्रयोग करना चाहिये। जब तक बच्चे की हड्डियां मजबूत न होजायँ, उसे चलने या रेंगने ( Crawl ) नहीं देना चाहिये। शरीर पर हलकासा मालिश करने

* इसे कोई कोई जीवद्रव्य भी कहते हैं।

से भी इसमें फायदा होता है, अनुभव से मालूम हुआ है कि खाद्योज डी. ( Vitamine D ) और सूर्य-प्रकाश इस रोग के लिये अमोघ उपाय है

Rickety सूखे रोग से पीड़ित रोगी। निर्बल.

Rideal walker Test पदार्थों की रोगाणुनाशक शक्ति की परीक्षा

Ridge-bone मेरुदण्ड.

Ridge's Food गेहूँ के अंश से तैयार किया हुआ भोजन विशेष। इसको जल या दूध के साथ बच्चों को देने से वह उनको पुष्ट करता है.

Riding अश्वारोहण; घोड़े की सवारी.

Rigidity कठोरता; दृढ़ता; कड़ापन.

Rigor कँपकँपी; अतिकम्प; जो ज्वर के ताप मान बढ़ने के पूर्व होती है। यह कँपकँपी मलेरिया, सेप्टसीमिया [पूय ज्वर], इन्फ्लुएन्जा, श्लेष्म ज्वर आदि में प्रकट होती है.

Rigor, Nervous धनुष-टंकार रोग.

Rima चीर; झिर्री; तिर्यक् छिद्र; विपाटिका.

Rima Glottidis स्वरनाली-मुख; काकलीद्वार.

Rima Magna योनिकपाटिका; योनिद्वार [Vulva].

Ring छल्ला, योनिद्वार.

Rigor Mortis मरणोत्तर अङ्गस्तम्भ; मृत्यु के बाद पेशियों के कड़े हो जाने के अर्थ में इस शब्द का प्रयोग होता है; इसका कारण पेशियों में होनेवाला रासायनिक परिवर्तन है.

Ringworm दद्रु; दाद. यह चर्मरोग है जो एक प्रकार के फंगस ( fungus ) के कारण होता है। यह चर्म के हर एक हिस्से पर आक्रमण कर सकता है। यह कई प्रकार का होता है.

Ringwom of the scalp खोपड़ी का दाद; यह बड़ी उम्र के आदमियों में बहुत कम होता है। यह अक्सर ५ और १२ वर्ष की उम्र के बीच के बच्चों को होता है। अक्सर यह अपने आप अच्छा हो जाता है। हां, कभी-कभी इसका असर जिन्दगी भर रहता है.

Ringworm of the body शरीर का दाद; ये दाद गोलाकार होते हैं। अंगूठी की तरह इनका आकार होता है। लोगों को इनकी इतनी अधिक जानकारी है कि इन पर विशेष लिखना आवश्यक नहीं। इसी प्रकार ये जांघों, गला, नाखून आदि स्थानों पर होते हैं.

दाद की चिकित्सा बहुत कठिन और कष्टसाध्य है। दाद के जीवाणु को नष्ट करना ज्यादा मुश्किल नहीं है। कठिनता केवल इस बात में है कि रोगी की चमड़ी पर असर हुए बिना दाद का जीवाणु नष्ट किया जावे। खोपड़ी का दाद हो तो पहले विसंक्रमित उस्तरे से हजामत बनवा कर खोपड़ी साफ और केशहीन करवा लेना चाहिये और फिर उस पर कोई जन्तुघ्न मल्हम रगड़ना चाहिये। इसमें इस बात की अवश्य सावधानी रखना चाहिये कि इस काम में जो बुश, टावेल और टोपी आदि काम में लाये जावें, वे अत्यन्त साफ-सुथरे होने चाहिये और समय-समय पर उन्हें जंतुघ्न औषधियों से विसंक्रमित कर लेना चाहिये. दाद वाले मनुष्य को दूसरों से अलग सुलाना चाहिये। खोपड़ी के दाद के लिये सब से उत्कृष्ट चिकित्सा एक्सरे ( xray ) की है। सुदक्ष हाथों से एक्सरे की चिकित्सा करने से खोपड़ी के दादों में अपूर्व लाभ होता है। हर वर्ष हजारों रोगी इससे आरोग्य लाभ करते हैं। दूसरी प्रकार के दाद जन्तुघ्न मल्हमों से अच्छे हो जाते हैं.

Rising गुमफोड़ा; अर्बुद; ग्रन्थि.

Risus हास्यानुकारी.

Risus Sardonicus or Sardonius हास्यानुकारी मुखभंग। वातिक रोग, आपतानक या ताण्डव रोग; इसमें ओठों के कोने ऊपर को खिच जाते हैं, ओंठ जुदा हो जाते हैं, भौंहें ऊपर चढ़ जाती हैं। वह सूरत एक दुःख मिश्रित हास्य की सी हो जाती है.

Robertson's Cupil संकुचिताक्षि। कुञ्चित कनीनिका.

Roborant बलकारक; बृंह्य.

Rochelle Salt सोडियम पोटासियम टार्टरेट् या टार्टरेटेड् सोडा। यह लवण मूत्र लाता है। मात्रा १२० से २४० रत्ती या ग्रेन तक। रात को पानी में भिगो कर रख दें; प्रातः काल पिएं; कुछ देर के बाद शौच की हाजत लगेगी।

Rock Salt सैन्धव लवण, सैन्धा नमक, लाहोरी नमक । इस नमक की पंजाब के अनेक प्रान्तों में अनेक खानें हैं.

Rodent Ulcer विसारी स्फोटक; विसर्प का भेद.

Rodentia मूषक वर्ग के जन्तु.

Roe बड़े मत्स्य के डिम्बकोश औषध के लिए काम आते हैं। वे वृष्य होते हैं।

Rolando, Fissure of मस्तिष्क की दरार वा उपत्यका विशेष.

Roller Bandage बेलनाकार पट्टिका. बन्धन; पट्टी.

Romberg's Test अर्दित वात वा फालिज की परीक्षार्थ रोम्बर्ग की परिक्षा-शैली ।

Rontgen Rays एक्सकिरण.

Rosacea Acone Rosacea ताम्र मुख-दूषिका। लाल २ फुन्सियों से चेहरा भर जाता है। भोजन के बाद मुख पर गर्मी सी या प्रदाह अनुभव होता है। चिकित्सा होमियोपैथिक दृष्टि से सल्फर १०००, एक ही मात्रा पर्याप्त है, गन्धक का मरहम भी हितकर है.

Rosary मणिमाला; सूखे के रोग में पसलियों के जोड़ों में मणि के समान दाने उठ आते हैं जिनका नाम है Rickety Rosary शोष-मणिमाला. अतिकृश बालक में स्पष्ट दीखते हैं। अप्रत्यक्ष भी हों तो भी स्पर्श से मालूम हो जाते हैं।

Rosalia गुलाबी रंग का शोथ या पिड़का समूह.

Rose गुलाब का पौधा। इसकी डालियों पर काँटे, पत्ते किंगरेदार लाल, गुलाबी, पीले रंग के फूल और प्रिय गन्ध होती है। भारतवर्ष में सर्वत्र होता है। इसके फूलों का इत्र बनता है। फूलों का गुलकन्द बनता है। यूनानी और देशी अनेक ओषधियों में पड़ता है। इसके फूलों से गुलाब जल तैयार होता है, जो चक्षु-रोग में लाभदायक होता है। सुगन्धार्थ पान, शरबतों में भी प्रयोग होता है।

Roseola; Rose Rash ताम्र विसर्प; जर्मनी खसरा। देखो Rash.

Roseola Anmulata वार्षिक ताम्र-वा अरुण पिडिका.

Roseola Autumnalis हैमन्तिक ताम्र पिड़का.

Rose Spots in Entric Fever आन्त्र ज्वर में अरुण कोठ.

Roseola Cholerica विसूचिका सम्बन्धी रक्तपित्ती.

Rosette Body मलेरिया जन्य ताम्र त्वचा.

Rostrum चंचु; चोंच.

Rotate वक्रगति; विवर्त्तन; परिभ्रमण.

Rotation चक्राकार परिभ्रमण.

Rotheln; Roteln जर्मनी का खसरा; विलायती खसरा.

Rotifera चक्रभ्रमी कीटाणु.

Rotula चक्री; पटेला; जानुफलकास्थि.

Rotular पटेला सम्बन्धी.

Rotundus परिमण्डल; मण्डलाकार; वर्तुल; गोलाकार.

Round Ligament गोलबन्धनी; ऐसी एक बन्धनी यकृत् में है जो गर्भाशयस्थ बालक में रक्त पहुँचाती है। यह यकृतस्थ वर्तुल रक्तसिरा है। ऐसी दो बन्धनी गर्भाशय में होती हैं जो पेडु या वंक्षण भागों में रहती है और गर्भ के भार को संभालती हैं। उनके ढीला पड़ने या कटने से गर्भ गिर जाता है.

Round Worm गोलकृति सूत्रकृमि; चुरने। इसके अनेक भेद हैं। यह कृमि नर १२ से १६ इंच लम्बा गोल सूत के समान होता है और मादा ६ से १० इंच तक होती है। यह आंतों में पलता है। गन्दे पानी के साथ इसके अण्डे पेट में जाकर आंतों में पल जाते हैं.

इसकी एक छोटी जाति बच्चों की गुदा में पलती है। वह $\frac{1}{6}$ से $\frac{1}{3}$ इंच तक होती है उनका नाम 'चुरने' है। एक जाति 'कुटिल कृमि' Book-worm है। इससे बच्चे में रक्ताल्पता, सूखा आदि रोग के लक्षण प्रकट होते हैं। एक केशाकार कृमि १ से २ इंच लम्बा अन्धी आंतों में रहता है। गिनी वर्म (Guinea worm) १२ से ३० इंच लम्बा होता है। यह भी आंतों में पनपता है। कई सूत्रकृमि मांसपेशियों में भी पनपते हैं।

कृमिघ्न (Anthelmintics) पदार्थों में से सेन्टोनाईन, अजवायन का सत् (Thymol) युकलिप्टस का तैल उत्तम है। इनके देने के बाद रेचक पदार्थ देना चाहिये। होमियोपैथी की दृष्टि से - सीना ३०,२००, एक उत्तम औषध है।

Rowing नौका चालन; यह उत्तम व्यायाम और विनोद है.

Rubber, India Rubber रबड़.

Rubefacient चर्मदाहक पदार्थ । ये चर्म पर लगाने से ललाई पैदा करते हैं ।

Rubella जर्मन खसरा । इसके सब लक्षण न्यून मात्रा में होते हैं.

Rubeola खसरा, मसूरिका.

R. Maligna सांघातिक कृष्णवर्ण मसूरिका.

R. Scralatinosa हामज्वर; खसरा.

R. Sine Catarrhs मसूरिका का विशेष भेद.

Valgaris सामान्य मसूरिका.

Rubia Cordifolia मंजीठ, मंजिष्ठ (सं०).

Rubigo लोह किट्ट; जंगल । लाल या हरे वर्ण की काई जो वृक्षों पर जम जाती है ।

Ructus उद्‌गार; डकार.

Ructation वातोद्‌गार, वातोद्गमन.

Rue एक ओषधि । इसके पत्ते उपयोग में आते हैं । उदर शूल, रक्तावरोध या रक्तस्राव पर काम करती है। पत्तों से तेल निकालते हैं जो हरा-पीला, तीव्रगंध, चरपरा होता है.

Ruga वली, झुर्री.

Rugated वलीयुक्त झुर्रियों वाला.

Rugine अस्थिघर्षक यन्त्र.

Rumbling घर्घरध्वनि; गरगराहट, पेट की गुड़गुड़.

Ruminantia वनस्पतिभोजी पशु जिनके पेट में चार आशय हों । जैसे गाय, बकरी, भैंस आदि । चतुराशयी प्राणी.

Rumination चर्वण.

Rump मेरुदण्ड-प्रान्त; नितम्ब; जघन.

Running स्राव.

Rupia सिफिलिस का फोड़ा; उसकी पपड़ी, खिरण्ड.

Rupture विदारण; चीर; फूटना.

Rust लोह का ज़ंग; मोरचा.

---

# S

Sabadilla एक विपाक्त जंतुघ्न औषध । इसके खाने से कंठ शोष, दाह, भयानक छींकें, गल शोथ उत्पन्न होता है । यह रोगाणुओं को नष्ट करने के लिए काम में लाई जाती है.

Sabina एक विपाक्त औषध । खाने से गर्भ आदि उत्पादक अंगों से रक्तस्राव, गर्भपात, सन्धिवात, गर्भ शोथ आदि पैदा करता है । होमियोपैथी में रजो रोग, रक्त स्राव, गर्भस्राव या प्रसव के अनन्तर उत्पन्न उपद्रवों पर या स्त्री प्रजननयंत्रों के शोथ और सन्धिवात पर इसका प्रयोग होता है.

Sabulous वालुकामय; सिकतामय.

Sac कोश, थैली; Saccus.

Air-Sacs वायु के फुफ्फुसों में होते हैं.

Conjunctival Sac अक्षिगोलक कोष.

Hernial Sac अन्त्र वृद्धि कोष.

Lacrimal Sac अश्रु कोष.

- Peritoneal Sac उदरक कला कोष.

Preputial Sac लिंगमुंड-कोष; मुण्डावरक कोष.

Saccharide शर्करित; शर्करा रूप.

Sacchrate शर्करेत.

Saccharephidrosis मधुरस्वेद.

Sacchariferous शर्करामय.

Saccharin शर्करा सार; यह शक्कर की अपेक्षा बहुत ज्यादा मीठा होता है । यह पदार्थों को मीठा करने के लिए काम में लाया जाता है । मधुमेह के रोगियों को शक्कर के बदले यह दिया जाता है.

Saccharine शर्करामय; मिष्ट; शर्करासार.

Saccharomyces शर्करीय खमीरी; फ़ूई, मीठे पदार्थों पर यह खमीरी फ़ूई आजाती है । यह रक्त शोधक, पाचक; और उत्तेजक भी होती है,

Saccharum शक्कर; चीनी; खाण्ड; शर्करा.

Saccharum Lactis दुग्ध-शर्करा; दूध की शक्कर.

Saccharorrhea शर्करास्राव; मधुस्राव. शरीर में से किसी भी स्थान से मधु या शक्कर से मिला द्रव निकले जैसे मूत्र से, पसीने से, कफ से । मूत्र से शर्करा आना मधुमेह (Diabetes) है.

Saccharose गन्नेकी शक्कर; इक्षुशर्करा; साधारणशक्कर.
Sacciform कोपाकार.
Saccule Sacculus शुद्र कोष; लघुकोष.
Sacular कोपाकार.
Sacrum त्रिकास्थि। कशेरुकों के मिलने से जो अस्थि बनती है उसे त्रिकास्थि कहते हैं.
Safety Pins कोशित कील; सेफ्टी पिन। यह पट्टी कसने के उपयोग में आती हैं.
Saffron केसर; केशर; जाफरान; पुनागकेसर के फूलों से बनता है। इसमें सुगन्धयुक्त उड़न शील तैल होता है। वह उत्तेजक, दीपक, रुचिकारक होता है। केशर खाद्य पदार्थों में केसरिया रंग लाने और उष्ण गुण करने के लिये डाला जाता है.
Sagittal वाणाकार.
Sago साबूदाना;
Sal लवण; नमक.
Salacious कामुक.
Salacity काम वासना; कामासक्ति; स्त्री-लंपटता.
Salicin यह कडुवा बलवर्धक पदार्थ है। यह सन्धिवात स्नायविक दौर्बल्य और जुकाम में काम आता है.
Salicylate सालि साइलेट. यह रासायनिक यौगिक है। यह सन्धिवात के लिये बड़ा उपयोगी है.
Salicylic Acid सालि साइलिक अम्ल। रोगाणु नाशक है. सन्धि वात ज्वर में विशेष उपयोगी है.
Saline लवण युक्त; नमकीन; सलूना.
Saline Mineral Water's नैसर्गिक खारे जल.
Saline Purgative मग्नेशियम सल्फेट, क्रीम आफ टार्टर या रोशेल साल्ट, आदि आदि का विरेचक मिश्रण। जैसे वैद्यक में "पँच लवण".
Saliva लार; थूक; लाला; मुख को गीला रखने वाला रस। ये लाला ग्रन्थियों से बनती हैं। यह रस भोजन के साथ मिलकर पाचन में सहायक होता है। तपेदिक, राजयक्ष्मा के कीटाणु, लार द्वारा एक से दूसरे को लग जाते हैं.

झूंठे प्याले,चम्मच, तश्तरी आदि द्वारा वा चुम्बन से लार द्वारा ही गर्मी आदि के रोग भी संक्रमित होते हैं। पागल कुत्ते की लार काटने के साथ साथ देह में प्रवेश करके कुकुरोन्माद वा जलांतक रोग पैदा करती है। लाल बुखार, खसरा आदि रोग भी लार से फैलते हैं। क्योंकि इनके कीटाणु गले और नाक में रहते हैं। खुनाक या रोहिणी रोग भी इसी प्रकार फैलते हैं। बच्चे मुंह में पैन्सिल, खिलौना आदि डालते हैं उन्हींको दूसरा बच्चा मुंहमें लेलेता है। इस से नाना प्रकार के रोग फैलते हैं। उच्छिष्ट भोजन इसीलिये वर्जित है।
Salivary Glands लाला ग्रन्थि। ये तीन हैं (१) कर्णाग्रवर्ती (Parotid) (२) जिह्वाधोवर्ती (३) हन्वधोवर्ती (submaxillary)
Salivation लाला स्राव; अत्यधिक लाला स्राव; मुख में बहुत पानी व लार आना।
Salix औषध विशेष; सालि साइलिक अम्ल इससे उत्पन्न होता है.
Salol एक सफेद पाउडर विशेष जो पानी में नहीं घुल सकता पर क्लोरोफार्म इथर और मद्यार्क में घुलता है। यह जन्तुघ्न है। ग्रन्थिवात और पीलिया में भी काम देता है.
Salpinx नलिका स्रोत.
Salt लवण.
Salt Peter शोरा; सौवर्च्चल लवण.
Salt of Tartar पोटासियम कार्बोनेट; मूत्र लाने वाला क्षार। यह अश्मरी या पत्थरीको दूर करता है। मात्रा ५—२० रत्ती। इसका मलम त्वचा के लिये उत्तम है.
Saltpetre, Sal Prunella शोरा; सौंचल नमक; पोटासियम नाइट्रेट; यह मूत्र विरेचक और श्वास नाशक है.
Salts लवण क्षार अनेक प्रकार के हैं परन्तु औषध शास्त्र में यह प्रायः रेचक पदार्थों के लिये प्रयुक्त होता है। जैसे ऐप्सम साल्ट; ग्लोबर्स साल्ट; रोचेल साल्ट; फ्रूट साल्ट इत्यादि.
Salubrious स्वास्थ्यजनक; स्वास्थ्य वर्द्धक; आरोग्य कारक; सात्म्य जनक। प्रकृति के अनुकूल होना.
Salubrity स्वास्थ्यजनक होना; सात्म्य होना.
Salus स्वास्थ्य; आरोग्यता.
Salutary स्वास्थ्य वर्द्धक.
Salve औषधि; मरहम.

Sal Volatile एरोमेटिक स्पिरिट आफ अमोनिया। योषापस्मार और उदर अफारा आदि रोगों में लाभदायक है; यह तीक्ष्ण गन्ध नीरंग द्रव होता है; अतः मूर्च्छा आने पर इसे सुँघाते ही रोगी चैतन्य हो जाता है.

Sambucus Niger, Elder एक पौधा विशेष.

Sample, Specimen नमूना.

Sanable, Sanative स्वास्थ्यकर.

Sanatory, Sanative स्वास्थ्यकारी

Sanatorium आरोग्य-आश्रम; १८४० तक क्षयरोगी बन्द कमरों में रक्खे जाते थे। परन्तु अब खुली हवा में क्षय की चिकित्सा होती है। खुले स्थानों में आरोग्याश्रम बनाये जाते हैं। इन आश्रमों में वैज्ञानिक नियमों पर क्षय या राजयक्ष्मा की चिकित्सा की जाती है.

Sandal Wood चन्दन। दो प्रकार का होता है। लाल और श्वेत। श्वेत में भी मलयागिरी चंदन सर्व श्रेष्ठ होता है। चन्दन के समीप के वृक्ष भी उसकी गन्ध वाले हो जाते हैं। वे भी चन्दन नाम से विकते हैं पर वे घटिया होते हैं। मैसूर में इसके जंगल हैं। इसका तेल (Sandal Oil) प्रमेह, सूजाक और मूत्राशय के प्रदाह के लिये उत्तम है.

Sand Bags बालू के थैले। इनका उपयोग शल्य कर्म के अवसर पर रोगी की टूटी हड्डी के अंग को स्थिर करने के लिये होता है.

Sand-blind सिकतान्ध, रोगी को सदा बालू के कण ही कण दीखते हैं.

Sand-bath बालूस्नान; सैकत स्नान

Sand-fly बालू की मक्खी, यह Phlebotomus जाति की होती है.

Sand-fly Fever, Phlebotomus Fever, Papactic Fever, Three Day Fever यह ज्वर बालुई मक्खी के काटने से होता है। शिर दर्द, अक्षिशूल, कमर, पिण्डलियों में दर्द, वमन, अतिसार आदि इसके लक्षण होते हैं। ३, ४ दिन के बाद ज्वर स्वयं उतर जाता है.

Sanguiferous रक्त वाही, रक्त स्रावी.

Sanguification रक्त-निर्माण; रक्त जनक, रक्तोत्पादन.

Sanguifiuxus रक्त-स्राव.

Sanguin Temperament क्रोधी प्रकृति; रक्त-प्रधान प्रकृति.

Sanguineous रक्त प्रधान.

Sanguiginus रक्त जनक.

Sanies पीप; स्स.

Sanitary स्वास्थ्य सम्बन्धी.

Sanitarium आरोग्याश्रम.

Sanitary Inspector नगर स्वास्थ्य-निरीक्षक। इस अधिकारी के ये कर्त्तव्य हैं कि वह नगर सम्बन्धी सफ़ाई का निरीक्षण करे। उसके खास तौर से निम्न लिखित काम हैं—

(१) नगर में मलमूत्र से सार्वजनिक स्थान गंदे तो नहीं हैं.

(२) लोगों को गन्दगी से क्या तकलीफ़ है? कहाँ रोग जनक परिस्थिति है? क्यों है?

(३) जल विभाग कहाँ दोष युक्त है?

(४) नगर की नालियाँ ठीक काम देती हैं अथवा नहीं?

(५) दूकानों पर खाने की वस्तुएँ उत्तम हैं या नहीं?

(६) दूध, घी, मक्खन, अनाज आदि खाद्य पदार्थों में हानिकारक पदार्थों का मेल तो नहीं है?

(७) संक्रामक रोग कहाँ फैल रहे हैं? संक्रामक रोगियों को पृथक करना.

(८) विना किसी फ़ीस के शिकायत आने पर घरों का निरीक्षण करना.

(९) गन्द की नालियों की जाँच करना, कुओं की, टट्टियों की सफाई देखना.

इस विभाग में स्त्रियों को भी नियुक्त किया जा सकता है। ये जन्मों की रिपोर्ट देखें, प्रसव के अनन्तर स्त्रियों में होने वाली स्वास्थ्य हानि की सूचना दें

Sanitary Institute स्वास्थ्य सम्बन्धी संस्था। ये संस्थाएं जनता में व्याख्यानों तथा साहित्य वितरण द्वारा स्वास्थ्य सम्बन्धी ज्ञान का प्रचार करती हैं।

Sanitation स्वास्थ्य विज्ञान; सफाई; स्वास्थ्य व्यवस्था, जलवायु, स्वच्छता, नालियें, धूलि, मकान, प्रकाश, कचरा आदि सब की स्वास्थ्य दृष्टि से व्यवस्था करने का विज्ञान.

Santonin एक विषैली औषध विशेष जो पेट के कीड़े मारने के काम आती है ।
Sap रस; उद्भिद्रस; रक्त.
Saphenous Vein टाँग की दो प्रधान शिराएं.
Saponaceous साबुन के गुण वाला, क्षार प्रकृति; खार.
Saporicity स्वादोत्पादकता.
Saporific स्वादोत्पादक; सुगन्धोत्पादक.
Saporus स्वाद युक्त.
Sapphism स्त्रियों का परस्पर मैथुन.
Sapremia रक्त दुष्टि; पूयजन्यताप.
Saprodontia कृमिदन्त; दांत का सड़ना.
Saproginic Bacteria रक्त दूषक कीटाणु. इन कीटाणुओं के रक्त में प्रवेश करने पर विषम ज्वर, अतिसार, रक्त स्राव आदि होने लगते हैं.
Sapropyra सांघातिक विषम ज्वर; विषम पानीझारा.
Saprostomous दुर्गन्धित श्वास प्रश्वास.
Saraca Indica अशोक वृक्ष.
Sarasaparrila अनन्त मूल; । यह रक्त शोधक है.
Sarcina, Sarcinae एक कीटाणु जाति । ये रोग उत्पन्न नहीं करते, प्रत्युत पीला सा रंग दे देते हैं । फूई.
Sarcina Urinae मूत्र-कीटाणु.
Sarcitis मांस पेशि तन्तु शोथ.
Sarcocele मांसमय अण्ड वृद्धि.
Syphilitic Sarcocele उपदंशज अण्ड-वृद्धि.
Sarcogenic, Sarcotic मांस वृद्धि कारक.
Sarcolemma मांसधारी कला; पेशीतन्तुका वेष्टन.
Sarcoma, Sarcosis दुष्ट अर्बुद; मारक अर्बुद; घातक रसौली.

यह घातक रसौली है । केन्सर बहुधा त्वचा और श्लैष्मिक कलाओं का रोग है, सारकोमा बंधक तन्तुओं का है । यदि आरम्भ होते ही रेडियम या शस्त्र द्वारा इसकी चिकित्सा न करवाई जाय तो इसका परिणाम रोगी की मृत्यु होता है.

Chondro Sarcoma उपास्थि कोशार्बुद.
Endothelial Sarcoma अन्तस्तल कोशार्बुद.
Malanotic Sarcoma शाखार्बुद.
Myeloid Sarcoma अस्थि रसार्बुद.
Osteo Sarcoma पेशी-कोशार्बुद.
Round celled Sarcoma वर्तुल कोशार्बुद.
Spindle-celled Sarcoma सूची-कोश-अर्बुद.
Sarcoptes स्वेदज कृमि; लिक्षा जाति के कण्डूत्पादक कृमि.
Sarcous माँसल, पेशी तन्तु सम्बन्धी.
Sardonic Laugh हासानुकारी मुख भंग । सार्डोनिका नाम पौधे के खाने से इसके विष से मुख की पेशियाँ ऐसी खिचती हैं कि मुख पर घोर हंसी के से लक्षण दीखने लगते हैं.
Sartoriyus Muscle जंघा की एक मांस पेशी; उरुपेशी.
Sassafras Officinalis अमेरिका का एक पौधा, जिसके मूल की त्वचा ज्वरनाशक होती है.
Satellite Vein धमनी सहगामिनी शिरा । सहचरी नील शिरा.
Satiate संतृप्त करना.
Saturation संपृक्तता.
Saturnism सीस विषोपद्रव.
Satyriasis पुरुष की पुरुष के साथ व्यभिचार कामना.
Savory सुस्वादु.
Saw आरी; यह हड्डी काटने के काम आती है.
Saw Palmetto अमेरिका की खजूर; इसका फल चंदन के साथ मूत्र कृच्छ्र पर उपयोगी है.
Scaly; Scall खाज; यह मकड़ी जाति के कीटाणु से उत्पन्न होती है । यह संक्रामक, परस्पर के कपड़ों में सोने बैठने से लग जाती है । एक मादा कीटाणु सारे शरीर में खाज फैला देती है । इसका नर कीटाणु शीघ्र मर जाता है । मादा त्वचा में लकीर ढूंढ कर चिपट जाती है, बच्चे जनती है, २० बच्चे देकर मर जाती है । नर ५, ६ मादाओं से भोग करके मर जाता है । मादा रात को बड़ा काम करती है । गला, डाढ़ी, बगल, गोढ़ों के पास गुदा आदि स्थानों पर खाज पैदा कर देती है.

सल्फर ( गंधक ) इसकी उत्तम औषध है । इसके लिये गरम जल का स्नान, नीम का स्नान हितकर है । इसमें सब कपड़ों को रोग रहित रखना चाहिये । घर में एक को यह रोग हो तो सब को होना संभव है.

Scabies Vesicularis Humida आर्द्र कण्डु, गीली खाज

Scald उत्तापन, जारणदाह, तप्त जल आदि द्वारा चर्मदाह

Scald Head गंजा सिर, दद्रू पूर्ण कपाल, विशेष रूप से मोमी फुसियों के कारण बाल नष्ट होकर गंजा होना।

Scaler दाँतों के निमित्त शस्त्र विशेष

Scale Preparations यह कुछ लोह के यौगिक हैं। उनकी पपड़िया बनती हैं। जैसे (१) अमोनियम साइट्रेट और लोह। इनकी पपड़ी स्वच्छ पारदर्शक होती है
(२) लोह और पोटासियम साइट्रेट
(३) लोह और कुनीन साइट्रेट

Scall खाज
Dry Scall सूखी खाज

Scalp सिर कपाल, मस्तक का चर्मांश

Scalpel नश्तर, व्रण, लघु कल्पक

Scaly Disease पपडी दार रोग

Scaly Eruption पपडी दार फुन्सी

Scammony एक कन्द मय पौधा। कन्द से एक अति विरेचक गोंद निकलता है। वह पेट के कृमियों का भी नाशक है

Scanning Speech पृथग् वर्णोच्चारण

Scanty Menstruation अल्पार्तव, अल्परजोधर्म, क्षीणरक्त

Scappoid नौकाकृति, हाथ के तल्वे और कलाई पैर के तलुए में ऐसी ही पात्राकार अस्थियाँ हैं

Scapula स्कान्धास्थि

Scapular स्कन्धास्थि सम्बन्धी

Scapulalgia स्कन्धास्थि शूल

Scapus पक्ष दण्डिका

Scar दाग चिन्ह क्षत चिन्ह

Scarf Skin अन्तस्त्वक, उपत्वक्

Scarification प्रच्छन, खिनना बिना काटे केवल हल्के हाथ से चाकू की नोक से खिन खिन कर रक्त निकलना क्षदन विधि

Scarlet Fever अरुणज्वर, आरक्तज्वर, लोहितांग सन्निपात। यह अति संक्रामक रोग है। यह एक प्रकार के जीवाणुओं के कारण होता है जिनका अंग्रेजी नाम Streptococcus है। पहले पहल ये जीवाणु रोगी के नाक और गले में घुस जाते हैं और गलप्रदाह उत्पन्न करते हैं। इसके बाद इस रोग का विष शरीर के अन्य भागों में फैलता है जिससे ज्वर चढ जाता है और शरीर पर लाल दाने (रक्तमय पिडकाएँ) निकल आते हैं

इस रोग से युरोप के चिकित्सक कई सौ वर्षों के पहले से परिचित हैं। ईसवी सन् १६७६ में सिडेन हेम नामक प्रसिद्ध चिकित्सक ने इसका नामाकरण किया। पहले यह रोग अत्यन्त भयानक समझा जाता था। पर अधुनिक चिकित्सा सम्बन्धी अन्वेषणाओं ने इसकी भयकरता को बहुत कम कर दिया है। इस रोग के जीवाणुओं के मृत शरीरों से एक प्रकार का सिरम, तैयार किया जाता है और उसे मनुष्य-शरीर में इन्जक्शन द्वारा पहुँचाने से शरीर में यह रोग होने की कम सम्भावना हो जाती है। अगर यह रोग हो भी जाता है तो उसका जोर बहुत कम रहता है। इसके अलावा इस रोग के सबन्ध में एक "परीक्षा" चली है जिसका नाम Dick Test है। इससे यह मालूम कर लिया जाता है कि लोग इस रोग से आक्रान्त होंगे या नहीं। इस परीक्षा के बाद शरीर में उक्त इंजेक्शन देने पर मनुष्य इस रोग के भय से प्राय मुक्त हो जाता है

यह रोग अकसर बच्चों को होता है। पांच से दस वर्ष तक की उम्र के बच्चे इसके अधिकांश रूप से शिकार होते हैं। पर तीन वर्ष तक के बच्चों के लिये तो यह रोग क्या है, मानों मौत का परवाना है। इस रोग का सम्प्राप्ति काल (Inoculation period) दो से तीन दिन तक है अर्थात् रोग विष शरीर में प्रवेश करने के बाद दो तीन दिन ही में शरीर पर इस रोग के लक्षण प्रकट होने लगते हैं

रोग में, जैसा कि ऊपर कहा गया है, पहले पहल गले में सूजन होती है। इसके बाद बड़े जोर से ठंड का आक्रमण होता है और ज्वर चढ़ आता है। शरीर का तापमान १०२ से १०३ तक हो जाता है। नाड़ी की गति तेज हो जाती है—गला अत्यन्त लाल हो जाता है और उसमें गल-ग्रन्थियाँ अन्दर की ओर बढ़ी हुई दिखलाई देती हैं। जिह्वा शुष्क और मैली हो जाती है और तीन चार दिन बाद मैल उतर जाने पर नीचे से लाल सुर्ख निकल आती है।

इसके बाद शरीर पर लाल लाल दाने (पिड़काएं) निकल आते हैं। ये पहले पहल गर्दन पर निकलते हैं। इसके बाद ये शरीर के अन्य भागों में फैलते हैं। इनकी संख्या हजारों पर पहुँच जाती हैं। प्रायः सारा शरीर इनसे भरा हुआ मालूम होता है। मनुष्य का रंग बदल जाता है। बड़ा ही पीड़ादायक और करुण दृश्य उपस्थित हो जाता है। नाक से पीव बहने लगता है; गल-ग्रन्थियां फूल जाती हैं; वमन का तांता बंध जाता है; सन्निपात हो जाता है और अगर रोग बिगड़ गया तो रोगी अनन्त विश्राम में लीन हो जाता है।

इस रोग के कई उपद्रव भी होते हैं। कइयों पर तो यह अपना स्थायी चिन्ह छोड़ देता है। मध्य कर्ण शोथ इसके साधारण उपद्रवों (Complications) में है। इसमें मध्यकर्ण का पड़दा (Drum) फट जाता है और कई मास बल्कि वर्षों तक कान से पीव बहा करता है। इसका दूसरा उपद्रव, जो रोग के दूसरे या तीसरे सप्ताह में होता है, गुर्दे (वृक्क) का शोथ है। इससे मूत्रस्राव में बड़ी कमी आ जाती है और उसमें एलब्यूमन और रक्त का अंश रहने लगता है। इसके साथ ही साथ पैरों में सूजन आजाती है। यह बला यहीं तक नहीं रहती। अभागे रोगी के जोड़ों में भी सूजन आ जाती है और उसमें तरुण सन्धिवात (Acute Rheumatism) के लक्षण दिखलाई देने लगते हैं। इसके साथ साथ रोगी का हृदय भी आक्रान्त हो जाता है। रोहिणी (Diphtheria) भी इस रोग की सहायता पर चल पड़ती है और वह भी अपनी पूरी ताक़त के साथ रोगी बच्चे पर आक्रमण कर देती है.

इस रोग की चिकित्सा के सम्बन्ध में इन वर्षों में अच्छी उन्नति हुई है। जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, इस रोग के जीवाणु रोहिणी (Diphtheria) के जीवाणु की तरह एक प्रकार का विष (toxin) उत्पन्न करते हैं। इससे प्रतिविष (Anti-toxin) तैयार किया जाता है। यह रोग-शक्ति के परिमाणानुसार मानव शरीर में पहुँचाया जाता है। अधिकतर रोगियों को पेशियों (Muscles) में एक या दो इन्जेक्शन दिये जाते हैं। अधिक भयंकर रोग में यह इन्जेक्शन शिरा (Veins) में दिये जाते हैं। इसका परिणाम साधारण तौर से बारह घंटे में दिखलाई देने लगता है। अब तापमान घटने लगता है और नाड़ी की तीव्रता में भी कमी आ जाती है। रोग-विषाक्तता के दृश्य विलोप होने लगते हैं; दाने मुर्झा जाते हैं। इस बात के कई प्रत्यक्ष प्रमाण हैं कि इस प्रतिविष से रोग के अन्य उपद्रवों की सम्भावना भी बहुत कम हो जाती है.

इस रोग के जीवाणुओं को जहां तहां फैलने से रोकने का प्रबन्ध करना चाहिये। रोगी के साथ ज्यादा हेलमेल रखने से दूसरे मनुष्य में भी रोगाणु प्रवेश पा जाते हैं। रोगी के कपड़े भी रोगाणुओं को फैला देते हैं। कभी कभी संयोग से दूध में ये रोगाणु चले जाते हैं और उससे भी यह रोग फैल जाता है. जब तक रोगी के नाक से स्राव बहता रहता है, इस रोग के फैलाने का ज्यादा डर रहता है। इसलिए रोगी की सुश्रूषा करने वालों का कर्त्तव्य है कि रोगी के कपड़े जंतुघ्न औषधियों से धोकर साफ रखे। रोगी के कपड़े या मुख-स्राव तथा रोगी का मलमूत्र जंतुघ्न औषधियों से निसंक्रमित (Disinfect) कर देना चाहिये.

होमियोपेथी में भी इस रोग की चिकित्सा का विधान है। सुप्रख्यात् होमियोपेथिक डॉक्टर जार अपनी Forty years Practice नामक ग्रन्थ में लिखते हैं कि उन्होंने इस रोग के आरम्भ में सलफर और उसके बाद कभी कभी केल्केरियाकॉर्ब देने से बड़ा लाभ प्राप्त किया है और कई रोगियों को इस रोग से उत्पन्न अनेक उपद्रवों (Complications) से बचा लिया है. फ्रान्स का प्रसिद्ध डॉक्टर गोर्डनो इस ज्वर में रसटॉक्स के लिये सिफारिश करता है. भयङ्कर रोग में एलेन्थस (Ailanthus) ने अच्छी कीर्ति लाभ की है। अगर रोग के साथ में फेंफड़े भी आक्रान्त हो तो केल्केरिया कॉर्ब, कार्बो व्हेजेटेबिलिस और फॉस को अवश्य स्मरण करना चाहिये.

Scalos टाँग.

Scarpas Trengle स्कार्प का त्रिकोण; पोपार्ट की बन्धनी जांघ के ऊपरी भाग में है.

Scents सुगन्धित द्रव्य.

Schafer's Method शाफर की विधि। जल में डूबे मनुष्य को औंधा लेटाकर मुंह से पानी निकाल कर कृत्रिम विधि से उसमें प्राण संचालन करना। प्राण संचालन का कार्य बड़े वेग से पर्य्याप्त काल तक करना चाहिये। बहुत काल तक जल मग्न पुरुष भी इससे जीवित हो जाते हैं

Schick Reaction स्कीक की प्रतिक्रिया, यह एक प्रतिक्रिया जनित परीक्षा है, जो यह दिखलाती है कि अमुक मनुष्य में रोहिणी ( Diphtheria ) रोग का विकास हो सक्ता है या नहीं। उक्त मनुष्य में इतनी स्वाभाविक शक्ति है कि नहीं जिससे वह इस रोग के आक्रमण का सफलतापूर्वक प्रतिकार कर सके। ईसवी सन् १९१३ में आस्ट्रियन चिकित्सक बी स्कीक ने इसका आविष्कार किया था

Schizomycetes रोगाणुओं की जाति.

Schizophyta, Skhizophyceae रोगाणुओं की एक जाति.

Schneiderian Membrane अन्तर्नासिक त्वक्; नाक की भीतरी श्लैष्मिक त्वचा

Schott Exercises शॉट की व्यायाम। हृदय रोग और यकृत दोषों को दूर करने के लिये शॉट साहब ने २१ व्यायामों का आविष्कार किया है। यह एक ऐसे क्रम से किये जाते हैं कि एक व्यायाम दूसरी बार दुहराना नहीं पड़ता

Schott Nauheim Treatment नाहीम जल स्रोत पर शाट का हृद-रोग उपचार

Sciatica जांघिक स्नायु शूल, मंध्रसी। यह शूल त्रिकास्थि से लेकर गोडे तक या और नीचे टखने तक भी दौरा किया करता है। ३० से ५० वर्ष के भीतर यह रोग प्रायः सताता है। प्रायः पुरुषों को ही होता है। दांये की अपेक्षा बांई टांग में अधिक होता है। दोनों में भी कभी कभी होजाता है। श्रमीवर्ग में अधिक होता है। गठिया, न्यूमोनिया, मलेरिया, सोजाक आदि रोगों के कारण रुधिर में विष संचित होने से वह किसी अंग में भी वातिक शूल उत्पन्न कर देता है। क्षय और सिफलिस के विष भी इसका कारण होजाते हैं। सीसा, मद्य, तम्बाकू भी इसके कारण हो सकते हैं। जँघा-स्नायु शूल के रोगी को मधुमेह अधिक सम्भव है। इसके पैत्रिक कारण भी होते हैं। इस रोग में शूल तीव्रता से होता है। पहले यह जानु ( गोड़े ) के नीचे होता है। रोगी कहता है कि दर्द तीर की तरह से जाता है, मानों कोई चीरता, काटता या जलती लोह की सलाई चला रहा है। रोगी लंगड़ा कर एड़ी उठा कर चलता है। इस रोग में रुधिर की मात्रा न्यून होजाने से टांग ठण्डी मालूम होती है। इसके साथ ही कटि स्नायुओं में भी शूल चलने लगते हैं। इसके रोगी में बद्धकोष्ठ, ( कब्ज़ ) मसूढ़ों की सूजन, सिफलिस, अतिभोजन की आदत, मद्य आदि का नशा, आदि प्रायः पाये जाते हैं।

इस रोगी को विरेचन और सेक देना लाभकारी है। रबर की थैलियों में गरम पानी का या रेत से भरी थैलियों का सेक कराना उत्तम है। होमियोपैथी विधि से नक्सवामिका मेग्नेफ़ॅस, कालिफॉस आदि स्नायुशूल शामक औषधियां देनी चाहिये। ज्वरलक्षण हो तो एकोनाइट देना चाहिये। जलन, या कभी २ दर्द का दौरा हो तो आर्सेनिक को स्मरण करना चाहिये। दर्द रात्रि को होतो केमोमिल्ला, चीरता दर्द हो तो इग्नीशिया, पीठ में दर्द, बार २ टट्टी की हाजत हो तथा बद्धकोष्ट हो तो नक्सवामिका, ३०-२०० देना चाहिये। दाँई टांग में दर्द हो तो कोलोसिन्थ, बांई में हो तो सिमसिफ़्गा, तेज तीर के समान हो तो जेल्समियम का उपयोग करना चाहिये। कभी २ सल्फर २०० देना उत्तम है। शीत और सीलाव इस शूल को पुनः उत्तेजित कर देते हैं। कभी २ फस्त खोलने से भी लाभ होता है.

Science of Medicine औषधि-विज्ञान.

Science of Therapeutic चिकित्सा विज्ञान, आयुर्वेद, वैद्यक

Scietic Artery जंघास्नायविक रक्त शिरा। यह देशीय रक्त शिरा की एक शाखा है

Scietic Nerve जांघिक स्नायु, जांघिक नाड़ी; यह स्नायु शरीर में सबसे अधिक मोटी और बड़ी है। इसकी मोटाई कानी अंगुली के समान है। इसके कटने से टांग सर्वथा शून्य, अर्द्धांग से मरी हुई सी हो जाती है। इसका दूसरा नाम सम्मिलित स्नायु ( Mixed Nerve ) है क्योंकि यह अनेक कार्य करती है।

यह अनेक स्नायुओं की स्थूल रस्सी के समान है। नीचे की टांगों के स्पर्श, पीड़ा, दबाव, ताप, शीत आदि सब इसी स्नायु के द्वारा मस्तिष्क में पहुँचते हैं। इसी प्रकार मस्तक से आनेवाली आज्ञाएं भी इसी स्नायुमार्ग द्वारा अपने लक्ष्यस्थल पर पहुँचती हैं.

यह कटि भाग में गहराई पर होती है और उतर कर जंघा के पीछे से जाती है। वहीं से इसकी शाखा अनेक मांस पेशियों में जाती है। जानु पर इसके दो भाग हो जाते हैं। एक वाह्य जानु स्नायु ( External Popliteal Nerve ) और दूसरी अन्तर्जानु स्नायु (Internal Politeal Nerve). इसी जांघिक स्नायु में शोथ उत्पन्न होने से गृध्रसीया जांघिक स्नायु-शूल चलता है।

Scissors, Surgical शल्य क्रिया सम्बन्धी कर्जरी; कैंची, सामान्य कैंची के फले हथों के बराबर होते हैं। शल्यकर्म; के लिये अनेक प्रकार की होती हैं। सीधी सरल ( Straight ) वक्र और टेढ़ी ( Curved ) ( Angular ) कुण्ठाग्र ( Rounded at the tips ), तीक्ष्णाग्र, वक्रपार्श्वा, वा पर्शुफला, ( Curved on the flat ). ये सब आकार नाना प्रकार के शस्त्र कर्म की सुविधाओं के लिये होते हैं। रोगाणुनाश के लिए लाइसोल और मद्यसार के मिश्रण ( Mixture of Lysol and Methylated Spirit ) में २० मिनट इन्हें रखनी चाहिये। उपयोग के बाद खूब पोंछकर सुखाकर रखना चाहिये.

Sclerode Rma, त्वक्-काठिन्य, गज चर्म; यह बाल रोग है। यह रोग जन्मते वा जन्म से कुछ दिन बाद ही प्रकट होता है। पहले चर्म पीला-श्वेत सा हो जाता है और कड़ा होकर जकड़ सा जाता है। बच्चा हिल-जुल नहीं सकता। उसे दस्त लगते हैं और उसकी कलाई की नाड़ी लुप्त हो जाती है। उसे श्वास में कष्ट होता है।

Sclera, Sclerotica अक्षिगोल की कला.

Scleroderma त्वचा का काठिन्य, गजचर्म; Sclerema Adultereum or Hide-bound disease चर्मोपबन्धन रोग; चर्मस्तब्धता; घनशोथ या morphoea मूर्त स्तब्धता. शिली भाव। यह रोग शीत तथा आर्द्रता या सैलाब से उत्पन्न होता है, अंगों में सन्धिवात के तुल्य पीड़ा; त्वचा पर कीड़ियों के चलने की सी प्रतीति ( चिमचिमापन ) ( Fomication ) आदि लक्षण प्रकट होते हैं। त्वचा में शोथ और चमकीलापन आ जाता है।

Scleroma गर्भ-ग्रन्थि रोग.

Sclerophthalmia एक चक्षु रोग.

Sclerostoma Duodenale एक उदर कृमि जो प्रायः शोथ रोग ( सूखा ) को उत्पन्न करता है। उसको टट्टी में भी पाते हैं.

Sclerotic Coat चक्षु का स्थूल आवरण.

Sclerotitis अक्षि-वाह्य-पटल प्रदाह.

Sclerotomy वाह्य पटल-छेदन.

Scoliosis वक्रमेरुदण्ड.

Scoparin 'ब्रूम' नामक पौधे का सत्.

Scopolamine एक औषधि; एक मूर्छाकारक विष। नींद लाने के लिये इसका प्रयोग करते हैं।

Scopophobia दृष्टि-आमय। दृष्टिरोग

Scorbutic Ulcer सशोथव्रण; गुम फोड़ा; यह बहुत जल्दी पकता और बहुत पीब और रक्त फेंकता है। शरीर में कहीं भी हो सकता है। शोथ रोग या बेरी-बेरीरोग की प्रकृति वालों को अधिक होता है। देखो Scurry, Berilery शोथ रोग। रक्तपित्त व्याधि.

Scorbutus देखो Scurvy भोजन में विटामिन बी न होने से यह होता है। हरे शाकों में यह विटामिन होता है। ५, ६ मास भी इन पदार्थों का सेवन न करें तो यह रोग हो जाता है। इस रोग में मसूड़े सूज जाते हैं, उनमें व्रण हो जाते हैं और रोगी मर जाता है.

Scorliculue Cordis पेटतला.

Scorocratia उदरामय, अतीसार.

Scorpion bite वृश्चिकदंश; बिच्छू का काटना; बिच्छू विषैला कीड़ा होता है। इसकी पूंछ में डंक होता है। इसका विष तीव्र जलन और पीड़ा उत्पन्न करता है। इससे व्यक्ति खूब चीख कर रोता है। उपाय-नींबू का सत और पोटासियमपरमंगनेट का चूर्ण कर दंश पर जल की बूंद के साथ लगा देने से दो मिनट में आराम हो जाता है होमियोपैथी में आर्सेनिक, २००, नेट्रमम्योर २००, लक्षणानुसार देना चाहिये.

Scorofula, गंडमाला, कंठमाला, वसाग्रन्थियों का क्षय

कीटाणुओं के प्रवेश से यह रोग हो जाता है। जबाड़े के नीचे की ग्रन्थियां फूल जाती हैं और व्रणरूप में फूटजाती हैं। पेट की भी गांठे फूल जाती हैं। इसमें अतिसार और ज्वर प्रकट होता है.

Scotoma तमोदृष्टि; इसमें आंखों के सामने एक अन्धकार का चक्रसा दीखता है। तमः पटलिका, कृष्णापटलिका रोग। देखो Choroid.

Scrobulate रन्ध्रपूर्ण; सछिद्र.

Scrofulosis गण्ड माला का रोग.

Scrotal Tumer कुरण्ड रोग; अण्डकोशार्बुद.

Scrotal Hernia अण्डकोश सम्बन्धी अन्त्र वृद्धि.

Scrotum अण्डाशय; वृषण

Scrotitis मुष्क-प्रदाह, अण्डकोश प्रदाह.

Scrotocele अण्ड वृद्धि.

Scruple २० ग्रेन का भार, ( २ · रत्ति भर )

Scurf गंज, शुष्क चर्म, Dandruff माथे की खुश्की, केश च्युति रोग; गंज.

Scurvy उकुश रोग; शीताद; यह भोजन के दोष से होता है। जब खाद्योज सी ( Vitamine C ) की कमी हो जाती है, तब यह रोग हो जाता है। यह भी अकसर बच्चों को होता है। इसमें बच्चों की शक्ति और वजन कम हो जाता है। उनका चेहरा पीला जर्द पड़ जाता है। उनके मसोड़े पीले-पीले हो जाते हैं, और उनसे खून जाने लगता है। उनके दांत ढीले पड़कर गिरने लगते हैं। उनके नाक से भी खून जाने लगता है। उनके पेशाब में भी खून के कण दिखलाई देने लगते हैं। उनकी हड्डियां भी नर्म और पोलपोली हो जाती हैं। वे इतनी स्पर्श असहिष्णु हो जाती हैं कि उनके स्पर्श से रोगी बच्चों को बड़ा दर्द होता है। इसका कारण यह होता है कि हड्डियों के बाहरी आवरण से रक्त-स्राव हुआ करता है। यह बड़ा दुःखदायी होता है और इससे अवयव भी सूज जाते हैं। बच्चा दर्द के मारे चलने डोलने की हिम्मत नहीं करता.

इस रोग में ऐसे खाद्य द्रव्यों से बड़ा लाभ होता है जिनमें खाद्योज सी ( Vitamine C ) का का अधिकांश हो। सब हरी सब्जियों में खाद्योज सी पर्य्याप्त मात्रा रहता है; पर कुछ में बहुत अधिक रहता है। टमाटर में यह पदार्थ बहुत अधिक मात्रा में रहता है। रोगी बालक को टमाटो का रस और नींबू का रस बहुत फायदा करता है.

Scurvy grass एक औषधि। इससे तेल निकलता है। इसके तेल में गन्धकांश होता है। खा लेने पर जी मिचलाता है.

Scybala शुष्क मल पिण्ड; मींगनी; कब्ज या कोष्ट-बद्धता रहने से मल की छोटी व सूखी गोलियाँ सी निकलती हैं। ये बड़ा कष्ट देती हैं। इसका उपाय नियमित समय पर शौच जाना, व्यायाम, और उत्तम भोजन है। इस विकृति में चाय, मद्य, तम्बाकू पीना बड़ा हानिकारक है.

Scythian Disease लिंग क्षय; फिरंग रोग.

Scytitis त्वक् प्रदाह.

Sea-Air समुद्री वायु.

Sea-Bathe, Sea-Bathing समुद्र-स्नान। खुली हवा और प्रकाश में समुद्र की लहरों में स्नान करने से अनेक लाभ होते हैं (१) डुबकी मार कर स्नान करने से देह शीतल और पुष्ट होता है, ( २ ) शरीर में रक्त संचार को गति देता है। (३) शरीर में विष के अंश और क्षय क्रिया को न्यून करता है। समुद्र-स्नान में जल स्नान के साथ २ वायु-स्नान, सूर्य-स्नान भी हो जाते हैं इसलिये शरीर में फुफ्फुसों में ओषजन भी अधिक मात्रा में प्रवेश करती है.

इस समुद्र स्नान से बालकों को, और गुर्दे और हृदय के रोगियों को हानि होती है। अति स्नान भी हानिकारक है। ५ से १० मिनट तक का स्नान शक्ति अनुसार करना चाहिये.

एक बार शीतल होने पर पुनः प्रतिक्रिया होती है। इस प्रतिक्रिया से शरीर के मल कम होने लगते हैं। वे त्वचा और फुफ्फुसोंके द्वारा कमहोने लगते हैं। कई व्यक्ति इस प्रतिक्रिया को सहन नहीं कर सकते। उन्हें सिर दर्द, निद्रानाश, क्षुधा नाश, अपचन, आदि कष्ट हो जाते हैं। इससे बचने के लिये उन्हें कवोष्ण समुद्र जल से स्नान करना चाहिये.

विसर्प और कर्ण-स्राव के रोगियों को समुद्र

स्नान हानि कारक है। स्नायविक निर्बलता के लिये समुद्र स्नान लाभप्रद है। लहर के जल, नमक, रेत आदि के शरीर पर वेग से लगने से वैद्युतिक प्रतिक्रिया भी लाभ करती है। समुद्र स्नान के कुछ दिनों याद उसके लाभ वा हानि का पता लगता हैं। इस लिए समुद्रस्नान के पूर्व डाक्टरी सम्मति ले लेना आवश्यक है.

Sea Coast Climate समुद्र तटवर्ती जलवायु। यह वड़ी शुद्ध, धूलि रहित होने से बड़ी लाभ कारक है।

Sea-Sickness समुद्री-उत्क्लेश। इसको एक प्रकार से गति उत्क्लेश कहना चाहिये। जी का मिचलाना तो बोट, तेज़ रेल में भी हो जाता है। जहाज की हलचल से कर्णगत अर्धचंद्राकार स्नायु अति उद्विग्न होकर इस रोग को उत्पन्न कर देते हैं।

प्रायः जब भी इन अर्ध चन्द्राकार स्नायुओं के रसों में विक्षोभ होता है तभी सिर में चक्कर आते हैं। एक विद्वान् ने इस ओर विशेष ध्यानाकर्षण किया है। समुद्री-उत्क्लेश के पूर्व रूप ही प्रायः मृत्यु के पूर्व रूपों के समान हैं। चित्त की अस्थिरता, सिर का शीतानुभव, हाथ की अंगुलियों के अगले पोरुओं का ठंडा हो जाना, शनैः शनैः हाथ ठंडे पड़ना, नाक का अगला भाग ठंडा होना, अंगुलियों, हाथों और मुंह का सिकुड़ना, नाड़ी की निर्बलता, मुंह का ज़र्द होना, आंखें अन्दर धंसना, लेटने का मन करना ये ही लक्षण दोनों अवस्थाओं में होते हैं। यह सब विक्षोभ केवल शरीर के रक्त सञ्चार को व्यवस्थित करने के लिये होता है। वमन प्रवृत्ति भी इसी कारण से होती है.

इसका दूसरा कारण यह बतलाया जाता है कि समुद्री हलचल से देह में क्षारीय पदार्थ कम हो जाता है। इसलिये अम्ल तत्व बढ़ जाता है, रुधिर और मूत्र में अम्ल अधिक हो जाता है। इससे वमन-उत्क्लेश होने लगता है.

चिकित्सा भी इन्हीं कारणों की की जाती है। स्नायु कोषों, और अर्धचन्द्राकार स्नायुओं के विक्षोभ को कम करने और अम्लीभाव को कम करने का ही यत्न किया जाता है। इसीलिये इसमें क्लोरल और ब्रोमाईड देते हैं। रोगी मुख से नहीं लेना चाहता तो गुदा द्वार से देते हैं.

समुद्री-उत्क्लेश को रोकने का एक और सहज उपाय है कि कानों में रुई के तुम्बे डालकर ऐसे बांधले कि कान भीतर से कुछ दबाव अनुभव करे। इससे उत्क्लेप अति शीघ्र दूर हो जाता है.

अम्लीभाव की स्थापना के अनुसार गुदाद्वार से सोडियम साइट्रेट १ ड्राम और मुख से ½ ड्राम दो तीन वार दिया जाता है। गर्भिणी स्त्रियों के लिये यह उपचार उत्तम है। एक डाक्टर ग्लूकोज़ को जल में घोल कर एक एक चमच लेने को लाभ दायक बतलाता है। इसकी प्रसिद्ध दवा आज कल यवशर्करा है जो २४ घण्टे में आधा सेर ले लेनी चाहिये.

भोजन का समुद्री उत्क्लेश पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। इसलिये भोजन नियम पूर्वक बराबर लेते रहना चाहिये। शरीर पर गरम कपड़े रखना अच्छा है। जब ज़रा भी उत्क्लेश प्रतीत हो, उसी समय चित्त लेटना अच्छा है। पेट पर दबाव डालती हुई कपड़े की गद्दी रखकर ऊपर से कसकर कमरबन्द बांधने से भी तबीयत सम्भल जाती है। इसी प्रकार चीनी पर १ बूंद क्रियाजोट वा ५ बूंद क्लोरो फार्म, या क्लोरो फार्म-वटिका, आदि भी कभी २ लाभदायक होती हैं। इनका उपयोग सावधानी से करना चाहिये। ये विष हैं। मेरुदण्ड पर हिम-थैली बांधना भी लाभकारक है। यदि समुद्र यात्रा के पूर्व एक २ चमच सोडा का लेकर कोष्ठ को अम्ल से साफ़ कर लेना चाहिये।

तपेदिक के रोगी के लिये समुद्र की खुली हवा लाभदायक है।

Sear बेसुध करना; बेहोश या अचेत करना; मूर्छित करना म्लान होना; शुष्क होना; संतप्त करना; सेंकना; शुष्क ताप देना.

Seared म्लान; विशुष्क; विवर्ण.

Searedness म्लान; वैवर्ण्य; अचेत.

Seats आसन; पीठ। रोगी या चोट खाये पुरुष को उठाकर ले जाने के लिये दो पुरुष अपने हाथों से कुर्सीनुमा आसन बना कर उस पर उसको बैठाकर ले जाते हैं

Seat Worm चुरने; उदरकृमि; गुदाकृमि; ये अति सूक्ष्म रूप में मुख द्वारा देह में प्रवेश करके पेट में जाते हैं वहां वे अण्डे फूटकर पेट में उपान्त्रशूल उत्पन्न करते

है। गुदा में जाकर मादा कृमि गुदा में बच्चे देती हैं और वे गुदा में खाज पैदा करते हैं। इससे गुदा लाल हो जाती है। बच्चा इसके प्रभाव में नाक खसोटता है, बेचैन रहता है, नींद में उचकता है तथा खूब रोता है। उसे ज्वरांश भी होना सम्भव है। कृमि के अण्डे दस्त के साथ बाहर आते हैं। मादा ½ इंच और नर $\frac{1}{10}$ इंच होता है। ये श्वेत साबूदाने के तुल्य गोल गोल दाने के रूप में प्रकट होते हैं। इनके अण्डे होते हैं।

Sea-water समुद्र जल। समुद्रजल में सामान्य खाने के लवण (नमक) के अतिरिक्त पोटासियम क्लोराइड भी पाया जाता है। इसके साथ २ ब्रोमीन, आयोडीन बोरोन गन्धकाम्ल, तथा अल्प मात्रा में सीस, जस्त. ताम्बा, चांदी, स्कोटिनम, केलसियम, रुबिडियम, आदि तत्व भी पाये जाते हैं। दो प्रतिशत लवण वाला जल पीने के काम आ जाता है। समुद्रजल के इंजेक्शन निर्बल बालकों को लाभदायक होते हैं। समुद्रजल के गर्म स्नान सन्धिवात के लिये लाभदायक हैं। योरोप में अनेक गरम झरनों में लवणयुक्त जल होने से वहाँ सन्धिवात के रोगियों के लिये स्नान-चिकित्सालय बने हैं। ये स्नान लगातार १०-१० मिनिट से अधिक न लेने चाहियें, नहीं तो निद्रानाश, ज्वर और शिरशूल हो जाते हैं। जोड़ों के जकड़ जाने के रोग पर तो समुद्रजल का उष्ण-स्नान बहुत लाभकारक है। पुराने शीत ज्वर, खुजली, स्नायविक विकार. अपचन, निर्बलता, अपुष्टि, आदि को समुद्रीजल-स्नान दूर करता है।

Sea weed समुद्री वीड। समुद्री कांस। इसमें आयोडीन तत्व विशेष होता है। इसको अधिक मात्रा में जला कर राख करके उसे जल में घोल कर सुखा दिया जाता है और इससे खार प्राप्त कर लिया जाता है.

Sebaceous cyst मेद स्रावी कोष; मेदस्रावी ग्रन्थि। त्वचा के नीचे के कोषों में शोथ होकर उनमें से रस बहने लगता है। ऐसी ग्रन्थियां कपाल-कन्धा और गर्दन पर हो जाती हैं। कभी ये ग्रन्थियां फूलकर नारंगी के बराबर भी हो जाती हैं। यद्यपि ये ग्रन्थियां दर्द नहीं करतीं पर ये बाह्य कीटाणुओं के प्रभाव से व्रण और अर्बुद के रूप में पूयद्रव बहाने लगती हैं।

Sebaceous Gland मेदो ग्रन्थि; वसाग्रन्थि.

Sebarrhic Eczma स्निग्ध रसीकावाही विसर्प.

Sebolith मेद; कोषाश्मरी.

यह प्रायः शैशव और नवयौवन या कैशोर काल में ही होती है। कैशोर या नवयौवन काल में यह स्निग्ध पदार्थ माथे, नाक आदि पर विशेष रूप से आता है। यह रोग के रूप में भी प्रायः नाना पिड़का रूप में प्रकट होता है जिनमें जवानी की फुन्सियां एक नमूना हैं। प्रायः नवयौवना कन्याओं के मुख पर गालों पर एक विशेष चमकीला द्रव्य देखा जाता है जो स्वभाव में कस्तूरी के गन्ध का, और बड़ा मादक होता है। यह शुभ निरोग लक्षण है। इस गन्ध पर अनेक रोगकारी कीटाणु जमा होकर त्वचा पर अनेक पिड़िका पैदा करते हैं। इस वसास्नेह में पराकासनी किरणों को ग्रहण करने की बहुत शक्ति होती है। अतः यह स्वास्थ्य को बढ़ाती हैं।

परन्तु अधिक स्राव होने पर मेदा ग्रन्थियों में, जो कि रोमकूपों के अति समीप होती हैं, रोगाणुओं का, आक्रमण होने से दाद, विसर्प आदि अनेक संक्रामक त्वग् रोग हो जाते हैं। जिनके रोकने में बहुत साव-धान होना चाहिये। इन रोगों से बचने के लिये उत्तम उपाय गन्धक है। गन्धक के जल में स्नान, गन्धक के साबुन का उपयोग और त्वचा की पिड़-काओं पर गन्धक मलहम का प्रयोग तथा मुखद्वारा गन्धक युक्त औषध (सल्फर २०० शक्ति) का सेवन बड़ा लाभदायक है। गन्धक के गिलास में दूध पीना भी लाभकारी है।

Seborrhoea प्रचुर मेदःस्राव। वसा की ग्रन्थियां प्रचुर मात्रा में स्निग्ध पदार्थ बाहर फेंकती हैं। यह रोग नहीं है प्रत्युत केवल शरीर रक्षार्थ प्रति-क्रिया है।

Sebum वसा; मेदस्.

Secondary गौण। किसी मुख्य रोग के साथ गौण रूप से जो दूसरे रोग या विकार होते हैं वे गौण विकार या सहयोगी रोग कहलाते हैं।

Secondary Fever किसी प्रबल व्याधि के भोगकाल के बाद आने वाला ज्वर.

Secondary Haemorrhage दूषित व्रण का पश्चाद्भावी रक्तस्राव.

Secretin ग्रन्थि रस.
Secreta ग्रन्थि रस.
Secretion ग्रन्थि रस.
Secretory रसवाही.
Section छेदन; विभक्ति करण.
Secundines गर्भकमल; आंवनाल.
Secunlipara द्वितीय गर्भा.
Sedation उपशामक क्रिया.
Sedative उपशामक.
General Sedatives साधारण उपशामक।
Local Sedatives स्थानिक उपशामक।
Pulmonary Sedatives स्वासोपशमक।
Stomachic Sedatives क्षयोपशामक.
Vascular Sedatives हृद्-उपशमक.
Sedentry सुस्त; निश्चेष्ट.
S. occupation निश्चेष्ट व्यवसाय; बैठकर करने के धन्धे.
S. Laluts सुस्ती की आदतें; आलस्य की प्रवृत्तियां.
Sediment गाद; तलछट.
Seed बीज; वीर्य; शुक्र.
Segment खण्ड; अंश; भाग.
Segmentation विभाग; विभक्ति.
Seizure रोगका औत्पातिक आक्रमण; तूफानी उत्थान.
Selene नख पुष्प; नख पर श्वेत विन्दु.
Self स्वयं; खुद.
Self-abuse कर मैथुन; हस्त मैथुन; स्वयं वीर्यनाश करना.
Self Conciousness आत्म-भान.
Self Control आत्म-संयम.
Self-fertilization स्वयं उत्पादन; स्वयं बीज-वपन.
Self love आत्म-प्रेम.
Self-pollution वीर्य्यस्राव.
Self-registering आत्म-निर्देश.
Sellanders, Sellenders घोड़े के घुटने की पीछे टांग का एक त्वचा रोग.
Sella Turica मस्तिष्क मूल-नलि.
Semeiosis रोग लक्षणानुशीलन.
Semen शुक्र; वीर्य.
Semi अर्ध; आधा.
Seminuria शुक्रमेह; मूत्र में वीर्य का आना.
Semi-canals कर्णगत-अर्धवृत्त तीन सिराएं। उनमें ऐसा द्रव है जिसके कारण हम अपनी डगमगाती, अस्थिर दशा में शारीरिक व्यवस्था रखते हैं.
Semi-circular अर्द्ध चन्द्राकार; अर्धवृत्त.
Semi lunar अर्द्धचन्द्राकृति.
S. Bones अर्द्ध चन्द्राकृति अस्थि; यह कलाइ में है.
S. Cartilage अर्द्ध चन्द्राकृति उपास्थि यह घुटने में है.
Semi Membranosus Muscle जांघ पृष्ठिक पेशी जिसके कारण घुटने पर टांग मुड़ती है.
Seminal वीर्य सम्बन्धी; शुक्र सम्बन्धी; बैजिक.
Semination वीर्याधान; गर्भ में वीर्य प्रवेश.
Seminormal अर्ध शक्तिक.
Semiology, Semiotic लक्षण विज्ञान.
Semi Tendinosus Muscle अर्धसौत्रिक पेशी। यह जंघा में है.
Senile, Senilis वृद्धावस्था; वार्धक्य; जरावस्था.
S. Insanity वृद्धोन्माद; जरोन्माद.
Senility वार्द्धक्य-नैर्बल्य; जरा-दौर्बल्य.
Senna सोनामुखी; सनाय.
Sensation चेतना; अनुभूति; ज्ञान; एन्द्रियक ज्ञान.
Sense चेतना; ज्ञानावस्था, ज्ञानेन्द्रिय.
Sense-less चेतनाहीन.
Sensibility चेतना शक्ति.
Sensitive संवेदनशील.
Sensitive Plant लज्जावती का पौधा; लाजवन्ती; छूई मूई.
Sensitisation तिसांवेदनिक क्षमता; रुधिर में प्रतिकूल पदार्थ प्रवेश होते ही उसके विपरीत क्रिया को उत्पन्न करने की शक्ति.
Sensorial मस्तिष्क सम्बन्धी.
S. cross way मस्तिष्क के भीतर का एक अंश.
Sensorium ज्ञानाधार; मस्तिष्क; ज्ञानकेन्द्र.
Sentient अनुभवशील; संवेदनशील
Sentiment भावना; उत्तेजक भावना.
S. of love प्रेम की भावना.

Amplitude विस्तार, कंपविस्तार; दोलनविस्तार.
Anaclastic प्रकाश किरणों के आवर्तन से सम्बन्ध रखने वाला.
Analogy उपमा, सादृश्य.
Analyse विश्लेषण करना; किसी यौगिक वस्तु के भागों को अलग अलग करना.
Analysis, Qualitative पारिचायिक विश्लेषण.
Analysis, Quantitative पारिमाणिक विश्लेषण.
Analytic or Analytical Geometry वैश्लेषिक ज्यामिति.
Anastigmat, Anastigmatic lens फोटोग्राफी के केमरा में लगाया जाने वाला तालों का एक संयोग। इससे प्लेट पर वस्तु की छाया स्पष्ट रूप से पड़ती है।
Anastigmatic अविषम दृष्टि; वैषम्यहीन.
Anchor लंगर; जहाजों को बांधने का यंत्र। यह लोहे का बड़ा भारी आंकड़ा होता है जो जहाज पर रक्खा रहता है। जहां जहाज ठहराना होता है वहां इसे उठा कर रस्सी के एक सिरे से बांधकर छिछले पानी में डाल देते हैं। रस्सी का दूसरा सिरा जहाज से बंधा रहता है।
Anemograph वायुलेख
Anemography वायुविवरण.
Anemometer वायुवेग मापक यंत्र.
Angle कोण.
Angle, Acute सूक्ष्मकोण; न्यून कोण; ९० से कम अंश का कोण.
Angle, Obtuse स्थूलकोण; ९० से अधिक अंशका कोण
Angle of Contact संस्पर्शण कोण.
Angle of Repose विराम कोण.
Angle, re-entrant or reflex प्रवृद्धकोण; बृहत्कोण; १८० से अधिक अंश का कोण.
Angle, Right समकोण; ६०° का कोण.
Angle, Soild घन कोण.
Anhydride निरुदक; जिसमें जल का अंश न हो.
Anhydrous अनार्द्र; रवों को गर्म करके पानी उड़ाने से प्राप्त होने वाला चूर्ण.
Aniline नीलिन; जैव रासायनिक यौगिक विशेष। इससे अनेक प्रकार के रंग तथा औषधियां बनाई जाती हैं.
Anion धन-आयन.
Anneal मृदु करना; धीरे धीरे ठंडा करना.
Annular कुंडलाकार, वलयाकार.
Anode धन-प्रस्थ; धनोद.
Antalkali विक्षारक; क्षार के गुण का नाश करने वाला.
Antenna आकाश तार. ( Same as Aerial )
Anthracite कठोर, चमक दार, खनिज कोयला जिसमें कार्बन का बहुत अंश होता है.
Anti-clockwise वामावर्त्त; घड़ी की सुइयां जिस ओर घूमती हैं उसके विपरीत.
Anti-cyclone प्रतीप वातावर्त; केन्द्रत्यागी चक्कर में घूमने वाला वायु का बवूला.
Antimony रसाञ्जन; ऐंटिमनि; एक धातु तत्व विशेष.
Antinode निस्पंद बिन्दु; प्रस्पंद.
Apatite चूने का फास्फेट.
Aperiodic System दिशा-प्रदर्शक ध्रुव-यन्त्रों को जहाज़ की गति के कारण हिलने से रोकने की तरकीब.
Aperture छिद्र; छेद; सूराख.
Aperture of Lens or Mirror ताल अथवा दर्पण का वह भाग जिसमें आवर्तन और परावर्तन होता है.
Apex शीर्ष; मूर्द्धा; चोटी.
Apex of the Earth's Motion भूगति मूर्द्धा.
Apparatus उपकरण; यन्त्र; किसी वैज्ञानिक प्रयोग में काम में आने वाली सब वस्तुयें.
Apparent प्रतीयमान; स्पष्ट.
Application प्रयोग.
Applied व्यावहारिक.
Applied Science व्यावहारिक विज्ञान.
Approximate ( adj ) प्रायः; सन्निकट; लगभग.
Approximation गणित का एक अंग जिसमें अत्यन्त छोटी संख्याओं को लगभग रूप में प्रकट किया जाता है.
Apsidal उच्च रेखा सम्बन्धीय; आरातीय.
Apsides, Line of: आरात रेखा.
Apsis आरात.
Aqua Fortis नाईट्रिक अम्ल; शोरे का तेज़ाब.
Aqua Regia अम्लराज; शोरे तथा गंधक के तेज़ाबों का मिश्रण जिसमें सोना घुल जाता है.
Aqueous जलीय.

Aqueous Vapour जलीय वाष्प.

Arc चाप.

Arc Lamp कोयले के डंडों में शक्तिशाली वैद्युत्धारा संचालन होने से बड़ी तेज़ रोशनी और गर्मी पैदा होती है जो अनेक वैज्ञानिक और व्यावहारिक कार्यों में उपयोग होती है। इस प्रकार के लेम्प को Arc-lamp कहते हैं।

Archimedes, Principle of: आर्किमिद्स का सिद्धान्त; ग्रीस के दार्शनिक आर्किमिद्स ( २८७—२१२ वर्ष ईसा से पूर्व ) द्वारा प्रतिपादित एक अत्यन्त महत्वपूर्ण भौतिक नियम। कहते हैं साइराक्यूज़ के बादशाह ने आर्किमिद्स को अपना नया सोने का ताज यह जांच करने के लिये दिया कि उसमें कितनी मिलावट है। आर्किमिद्स को कोई तरकीब नहीं सूझी। एक दिन वह पानी से भरे हुये हम्माम में उतरा तो उसे अपना शरीर कुछ हलका मालूम हुआ और हम्माम का कुछ पानी भी बाहर निकल गया। आर्किमिद्स के दिमाग़ में तुरन्त एक वैज्ञानिक विचार उत्पन्न हुआ और वह "मिल गया—मिल गया" चिल्लाता हुआ नंगा ही दरबार में दौड़ गया। आर्किमिद्स का सिद्धान्त यह बतलाता है कि जब कोई पिंड पानी में डूबता है तो पानी की उछाल के कारण उसका वज़न पानी में कम हो जाता है। यह कमी उतने पानी के भार के बराबर होती है जितने पानी को वह पिंड हटाता है। उदाहरणार्थ यदि किसी पिंड का आयतन १० घनशतांशमीटर हो तो उसका वज़न पानी में १० ग्राम कम हो जायगा।

Archimedean Screw आर्किमिद्स का स्क्रू; जल ऊपर चढ़ाने का एक यंत्र विशेष.

Arctic उदीच्य; उत्तरीध्रुव सम्बन्धी.

Arctic Circle सुमेरु वृत्त.

Area क्षेत्रफल.

Area of cross-section अनुप्रस्थ क्षेत्रफल.

Area of longitudinal section अनुदैर्घ्य क्षेत्रफल.

Area of oblique section तिर्यक क्षेत्रफल.

Areometer द्रव्य घनत्व मापक यन्त्र; द्रव्यों का घनत्व नापने वाली एक बेलनाकार काच की नली जिसका नीचे का सिरा भारी होता है.

2

Argand Burner आरगेंड दीप; तेल जलाने वाले लैम्पों का वह भाग जिसमें गोल बत्ती लगाई जाती है। आरगेंड नामक वैज्ञानिक का आविष्कृत दीप।

Argentite खनिज द्रव्य जिसमें से चांदी निकाली जाती है.

Arithmetic गणित; अंकगणित.

Arithmetical Progression समांतर श्रेणी; १, २, ३......इत्यादि संख्यायें A. P. में कही जाती हैं.

Arm बाहु; भुजा.

Armature ( dynamo ) वाहुक, आर्मेचर.

Armature Winding परिवेष्टन.

Aromatic सुरभित; सुगंधित.

Aromatic Group वासज द्रव्यगण; सुगन्धित द्रव्यगण.

Arrangement व्यवस्था; विन्यास.

Arrester, Lightning वज्रवारक; धातु की वह पत्ती जो मकानों पर बिजली गिरने से रोकने के लिये ऊपर से नीचे तक लगाई जाती है.

Artesian Well उत्सकूप; उत्स्नुत कूप; ऐसा कूप जिसमें पानी अपने आप बाहर निकलता रहता है.

Artificial कृत्रिम; बनावटी। यह शब्द ऐसी वस्तुओं के लिये प्रयुक्त होता है जो कुदरती वस्तुओं की नकल करके प्रयोग शाला में बनाई गई हों। आजकल तो कृत्रिम वस्तुओं के बनाने का काम बड़े ज़ोरों पर है जिससे प्राकृतिक वस्तुओं की नियमित पैदावार पर निर्भर न रहना पड़े। सबसे पहले जर्मनी में नक़ली नील का आविष्कार हुआ जिसने हिन्दुस्तान के एक उद्योग को बिल्कुल नष्ट कर दिया। अब तो नकली रेशम, नकली चमड़ा, नकली शक्कर, नकली इत्र, नकली मक्खन, नकली घी, इत्यादि, इत्यादि। इतनी वस्तुयें बन गई हैं जिनकी गिनती करना मुश्किल है।

Artificial Horizon कृत्रिम क्षितिज.

Ascending Curve उत्थान रेखा.

Aspirator वायु शोषक यन्त्र; वायु को खींचने वाला यंत्र.

Assay विशुद्धता निर्णय.

Assumption कल्पना.

Astatic अनासक्त.

Astigmatism वैषम्य; दृष्टि वैषम्य.

Astrology फलित ज्योतिष.
Astronomy सिद्धान्त ज्योतिष; ज्योतिर्-विज्ञान.
Asymmetrical असम मात्रिक.
Asymmetry असम मिति.
Asymptote स्पर्शोन्मुख रेखा.
Asynchronous असम समयित; किसी दूसरी घटना के साथ-साथ घटित नहीं होने वाला.
Atmosphere वातावरण; पृथ्वी के चारों ओर वायु का आवरण। घनत्व, रचना तथा भौतिक क्रियाओं के अनुसार वातावरण के कई स्तर माने जाते हैं:—(१) उष्ण-वातावरण (Troposphere)—पृथ्वी की सतह से लगभग १० मील ऊँचाई तक का वातावरण, हवायें, मेघ, वर्षा, बिजली इत्यादि भौतिक घटनायें इसी में होती हैं; (२) स्थिर-वातावरण (Stratosphere) इसमें हवा की गति नहीं होती और तापक्रम भी लगभग एक सा ही रहता है. इस स्तर की मोटाई करीब ४० मील है; (३) इन दोनों के ऊपर हाइड्रोजन गैस का एक स्तर है. मेरुप्रभा इसी स्तर में उत्पन्न होती है।
Atmospheric Electricity नभो विद्युत्; वायुविद्युत्
Atmospheric Pressure वायु भार; वायु का दबाव.
Atmospherics आकाशीय घटनायें जो रेडियो की तरंगों में गड़बड़ डालती है.
Atom परमाणु; रासायनिक तत्वों का सूक्ष्मातिसूक्ष्म भाग। परमाणुवाद के अनुसार यदि हम कल्पना रूप से किसी तत्व के टुकड़े करते चले जावें तो अन्त में एक ऐसी स्थिति आजावेगी जहाँ उससे छोटा टुकड़ा नहीं किया जा सकेगा। यही छोटे से छोटा टुकड़ा उस तत्व का परमाणु है। एक तत्व के सब परमाणु एक ही गुण-स्वभाव के होते हैं परन्तु भिन्न भिन्न तत्वों के परमाणु भिन्न भिन्न प्रकार के होते हैं। परमाणु कभी स्थिर नहीं रह सकते, सदा गति करते रहते हैं। जब दो तत्व संयुक्त होते हैं तो उनके परमाणु आपस में मिलजाते हैं। परमाणु का रासायनिक विश्लेषण नहीं हो सकता। परन्तु वैद्युत-शक्ति से यह विभक्त किया जा सकता है। आधुनिक अनुसंधानों ने यह सिद्ध कर दिया है कि प्रत्येक परमाणु में एक धन विद्युत्कण होता है जिसके चारों ओर कई ऋण विद्युत्कण चक्कर लगाते रहते हैं; जैसे सूर्य के चारों ओर नक्षत्र घूमते हैं। विभिन्न तत्वों के परमाणुओं की भिन्नता इन्हीं ऋण-विद्युत्कणों की संख्या पर निर्भर है। एक परमाणु में अपार शक्ति अन्तर्हित होती है। कहते हैं कि एक गिलास पानी के परमाणुओं की शक्ति इस पृथ्वी को गेंद की तरह उछाल देने के लिये काफ़ी है। रसायन शास्त्र में परमाणु की रचना का विचार नहीं किया जाता।
Atom, splitting of: परमाणु विभाजन; अल्फा कणों की चोट से किसी तत्व का परमाणु अपने एक ऋण-विद्युत्कण का परित्याग कर देता है और दूसरे तत्व का परमाणु बन जाता है। अभी तक केवल बोरोन, नाइट्रोजन, फ्लोरीन, सोडियम, अल्यूमिनियम तथा फास्फोरस के परमाणु पर ही सफल प्रयोग हुये हैं।
Atomic परमाणविक; परमाणु से सम्बन्ध रखने वाला.
Atomic Heat परमाणु-ताप; ड्यूलांग तथा पेटिट के नियम के अनुसार प्रत्येक धातु तत्व का आपेक्षिक-ताप ६·४ होता है।
Atomic Number परमाणु क्रमांक.
Atomic Theory परमाणुवाद; यह मत जिसके अनुसार प्रत्येक तत्व परमाणुओं का बना हुआ माना जाता है। यह मत नया नहीं है। सबसे पहले भारतवासियों ने इस मत का प्रतिपादन किया था। कणाद के वैशेषिक दर्शन में परमाणुवाद की व्याख्या की गई है, जिसको वैज्ञानिक खोज करने वाले स्वीकार करते हैं। कणाद का परमाणु-वाद आधुनिक परमाणु-वाद से बहुत कुछ मिलता है। पश्चिमीय वैज्ञानिक इसका श्रेय ग्रीस के डिमॉक्रिटस को देते हैं जो ईसा से लगभग ५०० वर्ष पूर्व हुआ तथा जिसको "भौतिक विज्ञान का पिता" कहते हैं। इसके बाद गैलिलियो, डेकार्टे, न्यूटन इत्यादि ने भी परमाणु वाद पर कुछ लिखा परन्तु आधुनिक परमाणुवाद का जन्म दाता अंग्रेज वैज्ञानिक डाल्टन (१७६६-१८४४) माना जाता है। इसने परमाणु-वाद को सिद्धान्त का रूप दिया और अनेक भौतिक घटनाओं को उसके बल पर सुलझाया। डाल्टन के सिद्धान्त के अनुसार (१) पदार्थ एक-रस नहीं है परन्तु अत्यन्त सूक्ष्म कणों का बना हुआ है जिनको परमाणु कहते हैं; (२) एक तत्व के सब परमाणु, एक समान होते हैं परन्तु भिन्न भिन्न तत्वों के परमाणु भिन्न भिन्न गुण-स्वभाव

वाले होते हैं; (३) परमाणु सदा गति करते रहते हैं; (४) ठोस पदार्थों के परमाणु पास पास संगठित होते हैं, द्रव पदार्थों के परमाणु जरा दूर दूर रहते हैं और गैसीय पदार्थों के परमाणुओं के बीच में बहुत फासला होता है और उनको गति की अधिक स्वतंत्रता होती है; ( ५ ) पदार्थों का रासायनिक संयोग उनके परमाणुओं की प्रतिक्रिया से होता है; ( ६ ) विभिन्न तत्वों के परमाणुओं की परस्पर संयुक्त होने की संख्या निश्चित होती है. जैसे आक्सीजन का एक परमाणु हाईड्रोजन के दो परमाणुओं से संयुक्त होता है, कम या जियादा से नहीं। दो या अधिक परमाणुओं के संयोग को अणु ( see molecule ) कहते हैं।

Atomic Transmutation परमाणु-परिवर्तन; एक तत्व के परमाणु का दूसरे तत्व के परमाणु में परिवर्तन। प्रकृति में रश्मिशाक्तिक (radio-active ) धातुओं के परमाणु सदा परिवर्तित होते रहते हैं।

Atomic Volume परमाणु-आयतन; किसी तत्व के एक ग्राम-परमाणु भार का आयतन।

Atomic Weight परमाणु-भार; एक परमाणु का भार अत्यंत सूक्ष्म होता है। उदाहणार्थ हाइड्रोजन के एक परमाणु का भार $\frac{१}{६६००००००००००००००००००००००}$ ग्राम है। अतः परमाणुओं का भार नापना तथा उसको संख्या द्वारा व्यक्त करना अत्यन्त कठिन है। इस कठिनाई को दूर करने के लिये हाइड्रोजन का एक परमाणु आदर्श मान लिया जाता है और अन्य सब तत्वों के परमाणु इसी आदर्श से तोल लिये जाते हैं। अतएव किसी तत्व का परमाणु-भार वह संख्या होती है जो यह निर्देश करे कि उसका एक परमाणु हाइड्रोजन के एक परमाणु से कितना भारी है। आक्सीजन का परमाणु-भार १६ है अर्थात् आक्सीजन का एक परमाणु हाइड्रोजन के एक परमाणु से १६ गुना भारी है।

Atomizer एक प्रकार की पिचकारी; द्रवों को अत्यन्त सूक्ष्म बूंदों के रूप में परिवर्तित करने का यंत्र। यह यंत्र अंतर-दहन इंजनों में होता है। सुगन्धित द्रवों की फुहार उत्पन्न करने के लिये अथवा नाक में दवा का प्रवेश कराने के लिये atomizer व्यवहृत होता है।

Attenuation कृशीकरण; विरलीकरण; पतला या हलका करना.

Attraction आकर्षण.

Attraction, Adhesive संलग्नाकर्षण.

Attraction, Capillary केशिकार्पण, पतली नली में होने वाला द्रवों का आकर्षण.

Attraction, Electric विद्युताकर्षण.

Attraction, Gravitational माध्याकर्षण; गुरुत्वाकर्षण; पृथ्वी का आकर्षण; पृथ्वी प्रत्येक वस्तु को उसके द्रव्य के अनुपात से अपने केन्द्र की ओर आकर्षित करती है जिसके कारण वस्तुओं का भार मालूम होता है.

Attraction, Magnetic चुम्बकीय आकर्षण; चुम्बकाकर्षण.

Attraction, Molecular आणविक आकर्षण.

Audible कर्णगोचर; सुनाई देने वाला; श्रव्य.

Audibility श्रवणीयता; श्राव्यता; कर्णगोचरता.

Aurora उषा; सूर्योदय की लाली; मेरुप्रभा; ध्रुव प्रदेशों में प्रायः प्रति दिन दृष्टिगोचर होने वाली लाल, पीले, या हरे रंग की आकाशीय ज्योति। मेरु प्रभा का दृश्य बड़ा सुन्दर होता है तथा इसको देखने के लिये दूर दूर से यात्री नॉरवे को जाते हैं। वातावरण के ऊपर के स्तर पर सूर्य की वैद्युत क्रिया से यह उत्पन्न होती है।

Aurora Australis दक्षिण ध्रुव की मेरुप्रभा.

Aurora Borealis उत्तर ध्रुव की मेरुप्रभा.

Auto-genous स्वयंभू; स्वयंजात.

Autogyro स्वावलम्बी वायुयान; ऐसा वायुयान जो सीधा ऊपर उठ जाता है या नीचे उतर आता है, अन्य साधारण वायुयानों की तरह चक्कर लगा कर नहीं। यह स्पेनिश वैज्ञानिक सीएरवा का आविष्कार है।

Automatic स्वयंक्रिय; स्वयंचालित; अपने आप चलने वाला.

Automatic machine स्वचालक यंत्र; अपने आप काम करने वाली मशीन; ऐसी मशीन जिसे एक बार चला देने पर फिर ध्यान देने की जरूरत न रहे। यह मशीनें अनेक प्रकार की होती हैं: (१) सिक्का-मशीन (Slot-machnie ) जिसमें सिक्का डालने से उसी

मूल्य की कोई वस्तु ( टिकिट, चाकलेट इत्यादि ) अपने आप बाहर आ जाती है; ( २ ) खराद की मशीनें जिन पर मसाला चढ़ा देने से निश्चित आकार की वस्तु अपने आप बन कर तैय्यार हो जाती है; ( ३ ) पैक करने, लेबिल चिपकाने, बोतलें भरने, काग लगाने, सामान तोलने इत्यादि की मशीनें; ( ४ ) रेल, जहाज़, मोटर, इत्यादि स्वयंगतिशील वाहन; (५) गणना करने, हिसाब किताब रखने तथा छांटने की मशीनें।

Automaton ऐसा खिलौना जो चाबी भरने से या बिजली से नाना प्रकार के काम करे.

Automobile स्वयं गतिशील यान. ( See motor car ).

Auto transformer स्व-परिवर्तक

Auxiliary सहायक.

Average औसत; मध्यमान; मध्यम.

Aviation उड़न विज्ञान; वायुयान संचालन विज्ञान; मशीनों के द्वारा हवा में उड़ने का विज्ञान तथा कला। यद्यपि अनादि काल से मनुष्य की यह इच्छा रही है कि पक्षियों की भांति आकाश में उड़े परन्तु इसमें सफलता पिछले १००-१५० वर्षों में ही प्राप्त हुई है। वैसे तो प्राचीन हिन्दू ग्रन्थों में विमानों का उल्लेख है और उनके निर्माण करने का सिद्धान्त भी स्थूल रूप से वर्णन किया हुआ है। रामायण में पुष्पक विमान का ज़िक्र है परन्तु पता नहीं इस विद्या का लोप हो गया था यह केवल कल्पना मात्र थी। आधुनिक युग में सब से पहले गैस के बैलून बना कर उड़ाये गये। परन्तु अब तो भारी भारी मशीनें बड़ी आसानी से हवा में उड़ती हैं। कुछ लोगों ने पक्षियों के पंखों के समान बिना इंजन के यंत्रों (Glider) द्वारा हवा में तैरने का प्रयत्न किया परन्तु इसमें अधिक सफलता नहीं मिली। इटली के लियोनार्डो डा विन्सी ने १५०० ई० में उड़ने के यंत्र का एक नमूना बनाया। मॉन्ट गोफिये नामक दो भाइयों ने १७८३ में गरम हवा भर कर गुब्बारा उड़ाया। इसी साल प्रो० चार्ल्स ने हाइड्रोजन का गुब्बारा निकाला। १९०० ई० में जर्मनी के काउन्ट जेपलिन ने सबसे पहले इंजन से चलने वाला बैलून बनाया। १९०३-०५ में अमेरिका के राइट भाइयों ने वर्तमान वायुयान को जन्म दिया। तब से अनेक आविष्कार होते आ रहे हैं और पता नहीं कहां जाकर इनका अन्त हो।

Aviation, Civil वायु यात्रा; वायुयानों के द्वारा डाक, मुसाफिर, सामान, इत्यादि एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाना। आजकल यह बहुत उन्नति पर है और बहुत लोग हवाई जहाजों में यात्रा करने लगे हैं।

Aviation, Military वायुयानों का युद्ध के कार्यों में प्रयोग। वायुयानों के द्वारा शत्रुओं पर बम बरसाना, जहरीली गैसें छोड़ना, इत्यादि कार्य। यह आधुनिक युद्ध विज्ञान का सब से भयंकर अस्त्र है।

Avogadro's Hypothesis अवोगेड्रो का अनुमान। इटालियन वैज्ञानिक अवोग्रेड्रो ( १७७६—१८५६ ) का निकाला हुआ अनुमान। तापमान तथा वायुभार यदि भिन्न न हों तो गैसों के समान आयतनों में अणुओं की संख्या समान होती है.

Axial अक्षीय.

Axial Line अक्ष रेखा.

Axiom स्वतः सिद्ध; स्वतः प्रमाण; ऐसा कथन जिसकी सत्यता का प्रमाण आवश्यक न हो.

Axis अक्ष.

Axis, Major दीर्घ अक्ष.

Axis, Minor ह्रस्व अक्ष.

Axis, Neutral उदासीन अक्ष.

Axis of a Crystal स्फटिक-अक्ष.

Axis of Commutation दिक्परर्तनाक्ष.

Axis of Co-ordinates नियामकाक्ष.

Axis of Rotation घूर्तनाक्ष.

Axle धुरी; धुरा.

Axle Box धुराकोष्ठ.

Azo-compounds जैव रासायनिक यौगिक विशेष जिनमें नाइट्रोजन के दो परमाणु संयुक्त रूप से कार्बन के परमाणुओं से जुड़े रहते हैं। ये अधिकतर रंगीन होते हैं।

Azote नाइट्रोजन गैस का प्राचीन नाम.

Azurite एक नीले रंग का खनिजपदार्थ जिसमें से तांबा निकाला जाता है। यह चित्रकारी में तथा चीनी के बर्तनों को रंगने के लिये काम आता है।

# B

Babbit Metal एक मिश्रित धातु ( एन्टिमनी ११%, तांबा ६% रांग ८३% ) जो पहिये कि धुरों में रगड़ कम करने के लिये लगाई जाती है।

Back Electromotive Force विरुद्ध तड़ित चाप; विद्युत् वाहक बल.

Back Pressure नलों में बहने वाले द्रवों के वेग में कमी करने वाले कारण.

Back-wash जहाज के चलने से बनने वाली पानी की लकीर.

Backlash (of screw) पिच्छट.

Balance ( n. ) तुलायन्त्र; समतुलन; ( v. ) समतुलित करना.

Balance, Common साधारण तुला.

Balance, Hydrostatic पारिस्थिति तुला; उत्प्लावन तुला जिसका एक पलड़ा छोटा होता है और उसमें नीचे हुक लगा होता है। यह तुला वस्तुओं का पानी में भार तोलने के काम आती है।

Balance, Spring स्प्रिं तुला; कमानीदार कांटा.

Balance Wheel तुलन् चक्र; घड़ियों को चलाने वाला एक चक्र विशेष.

Balance (Elec.) कांटा.

Balanced समतुलित.

Balancing Coil समतोलक वेष्टन.

Ball गोलक; गेंद; गोली.

Ball-bearing गोलीदार-धुरी; पहिये के धुरे में इस्पात की गोलियां डालने से घूमने की क्रिया में रगड़ कम हो जाती है। मशीनों में इसका बहुत प्रयोग होता है।

Ballast बैलेस्ट; रेल की पटरियों के दोनों ओर डाला जाने वाला पत्थर; जहाज को सीधा तैराने के लिये उसके पेंदे में भरा जाने वाला वज़न.

Ballistic क्षेपक; प्राक्षेपिक.

Ballistic Galvanometer प्रक्षेप धारामापक; क्षेपक प्रवाहमान,

Balloon बेलून; गुब्बारा; गैस भरकर उड़ाया जाने वाला यान.

Band पट्टी, पेटी.

Band, Interference or diffraction प्रकाश किरणों के वर्तन या व्यतिकरण से दिखाई देने वाली पट्टी.

Band, Spectrum वर्णपट (See Dispersion)

Bank of Transformer परिवर्द्धक पुञ्ज व श्रेणी.

Bar छड़.

Bar (Unit of pressure) वायुभार नापने की इकाई.

Bar Magnet लम्ब चुम्बक.

Barograph वायुदाब लेखक; वायुचाप लेख.

Barometer वेरोमीटर; वायुचापमान; वायुभारमापक यन्त्र

Barometer, Aneroid निर्द्रव वेरोमीटर.

Barometer, Cistern कुन्डीय वेरोमीटर.

Barometer, Mountain पहाड़ों की ऊँचाई बतलाने वाला वेरोमीटर.

Barometer, Siphon साइफन वेरोमीटर.

Barometer, Self-registering स्वतः लेख वायु चापमान.

Barometrograph वायु चाप लेख.

Barometric Observation वायु चाप पाठ.

Baroscope वायुवीक्षण यन्त्र.

Base (of a stand) पाद; पीठ; आधार.

Base (Chem.) क्षार; घुलित क्षार.

Base (Geom.) आधार-रेखा.

Base (Math.) भित्ति; आधार.

Base Angle भूमिकोण; आधारस्थकोण.

Base, Common उभयनिष्ठ आधार.

Base Line भूमिरेखा.

Base Plate पीठ पट्ट.

Basic क्षारीय प्रतिक्रिया वाला.

Basicity क्षारीयता; क्षारत्व.

Basin पात्र.

Bath उष्मक; मज्जनी; जलनशील या उड़नशील वस्तुओं को पानी या बालू के बरतन में रखकर नीचे से आंच दी जाती है। यह water bath या sand bath कहलाता है।

Battery कोषमाला; बेटरी; वैद्युत घटों का समूह.

Battery, Storage (see accumulator)
Battery, Voltaic वोल्टा का विद्युत्घट.
Bauxite एक मिट्टी जिसमें से अल्यूमिनियम धातु निकाली जाती है।
Bead दाना; मोती.
Beaker बीकर; चोंचदार काँच का गिलास.
Beam (of balance) तराजू की डंडी.
Beam (of light) रश्मि रेखा; किरण पुंज.
Beam Compass प्रलंब परकार.
Beam System (see Wireless Telegraphy)
Beaufort Scale बोफोर्ट-मान; समुद्री वायु की क्रमशः गति के अनुसार बनाई हुई सारणी.
Bearing धुराधार; धुरी; मशीन का वह भाग जिसमें कोई वस्तु घूमती है.
Bearing (Surveying) अविष्टान.
Beat (Sound) स्वर कम्पन.
Beats थरथराहट; ध्वनि की दो तरंगों के मिलने से उत्पन्न होने वाली थरथराहट। यदि दोनों तरंगें एक ही लम्बाई की हों तो थरथराहट नहीं रहती बल्कि ध्वनि का संचार द्विगुण हो जाता है।
Becquerel Rays बैकरेल रश्मि (see Radio-activity).
Bed Plate भित्तिपट्ट; आधारासन.
Beehive Shelf गैस पात्रों में गैस भरने का एक उपकरण.
Beer जौ तथा शक्कर में खमीर उठा कर बनाया गया एक मादक द्रव.
Bell jar बेलजार; घंटे के आकार का काच का बर्तन.
Bell-metal कांसा.
Bellows भाथी, धौंकनी.
Belt वेष्टनी; पेटी; पट्टी.
Belting पहियों को चलाने वाली माल.
Bench, Optical एक लकड़ी की बैंच जिस पर प्रकाश के प्रयोग किये जाते हैं.
Bending Force नमन बल.
Bending Moment नमनावर्तक बल.
Benzaldehyde कड़वे बादामों का तेल; आजकल यह कृत्रिम रूप से भी बनाया जाता है.
Benzene (Benzol) बेनज़ीन; जैव रासायनिक शास्त्र का एक महत्व पूर्ण यौगिक द्रव। इससे अनेक वस्तुयें बनती हैं। इसमें चिकनाई को घुला लेने का गुण होता है.
Benzine बेनज़िन; पेट्रोलियम के साथ निकलने वाला एक उड़नशील द्रव। तेल, चर्बी, इत्यादि चिकनी वस्तुयें इसमें बड़ी सरलता से घुल जाती हैं अतः यह कपड़ों को साफ करने के काम आता है। हवाई जहाजों में भी पेट्रोल की जगह इसे जलाते हैं।
Bernoulli's Expression बरनुली व्यञ्जक.
Bernoulli's Number बरनुली संख्या.
Bernoulli's Series बरनुली श्रेणी.
Beryl वैदूर्य, एक रासायनिक यौगिक जिसमें बैरिलियम नामक धातु का प्राधान्य होता है। पन्ना, नीलम, इत्यादि खनिज पदार्थ वर्ग।
Bessel Function बेसलीय फल.
Bessel's Equation बेसलीय समीकरण.
Bessmer Converter बेसमर भट्टी; जर्मन वैज्ञानिक बैसमर की आविष्कार की हुई एक भट्टी जिसमें इस्पात बनाया जाता है। यह एक लोहे का बड़ा ढोल होता है जिसके अन्दर मिट्टी का अस्तर चढ़ा होता है। इसमें पिघला हुआ कच्चा लोहा भर कर कुछ रसायनिक पदार्थ डाल दिये जाते हैं तथा पिघले हुये लोहे में होकर गरम हवा फूंकी जाती है।
Beta Function बीटा फल.
Beta Particle बीटा कण.
Beta Rays बीटा रश्मियां; रश्मि-शाक्तिक धातुओं में से निकलने वाले वेगवान ऋण-विद्युत्कण (see Radio-activity.)
Bevel कोने कटे हुए.
Bevel Wheel कोण रहित चक्र.
Bi-द्वि-; दो संख्या-वाचक उपसर्ग.
Bi-acidic द्वि आम्लिक.
Bi-axial युगलाक्ष.
Bi-basic द्विक्षारिक.
Bi-concave युगल नतोदर.
Bi-convex युगल उन्नतोदर.
Bicycle बाइसिकल; दो पहियों की गाड़ी। सबसे पहली जंजीर से चलने वाली बाइसिकल १८८१ में बनी थी।

Bifilar द्विसूत्री.
Bifocal द्विनाभिक.
Binary Compound द्वियोगिक यौगिक.
Binding Screw संबद्धी स्क्रू; संयोजक पेच.
Binocular द्विनेत्री दूरवीक्षण; दोनों आंखों की दूरबीन.
Binomial द्वैराशिक, द्विपद.
Bioscope चलचित्र; बायस्कोप; सिनेमा. ( see Cinematograph )
Biphase द्विकला.
Biplane द्विपंखी वायुयान.
Bipolar द्विमेरुक; द्विध्रुवीय.
Biprism युग्म त्रिशिर.
Biquartz युग्म स्फटिक.
Biscuit पकाई हुई परन्तु विना पालिश की हुई मिट्टी; ठीकरी.
Bisect दो सम भाग करना.
Bisection सम द्विखण्डिकरण; समद्विभाग.
Bisector सम द्विभाजक.
Bitumen नैफ्था, पेट्रोलियम, अस्फाल्ट इत्यादि पदार्थों का खनिज मिश्रण.
Bivalent द्वियोजी, द्विबन्धक (see Valenacy).
Bivariant द्विपरिणम्य.
Black Colour काला वर्ण; काला रंग; वह रंग जो सब प्रकार की प्रकाश किरणों का शोषण कर लेता है.
Black Lead सीसे का काला आक्साइड.
Blast उड़ाना; वायु का झोंका.
Blast-furnace वायु-भट्टी; लोहा, तांबा इत्यादि गला कर शुद्ध करने की भट्टी। यह ६० फीट से १०० फीट तक ऊंची होती है। इसमें कच्चा लोहा और कोयला साथ साथ भर देते हैं और कोयले को जला कर नीचे से गरम वायु फूँकते हैं।
Blasting बारूद लगाकर उड़ाना; बारूद से तोड़ना; सख्त पत्थर की चट्टानों को इसी क्रिया से तोड़ा जाता है। पहले चट्टान में एक लम्बा सूराख करके उसमें बारूद या अन्य विस्फोटक पदार्थ भर देते हैं। फिर बत्ती लगाकर दूर भाग जाते हैं। विस्फोट होने से आस पास की चट्टान चकनाचूर हो जाती है।
Blasting Gelatine एक विस्फोटक पदार्थ जो गनकाटन को नाइट्रो-ग्लिसरीन में हल करके बनाया जाता है।
Bleach विरंजित करना; रंग उड़ाना; क्लोरीन गैस के द्वारा रंग उड़ाना.
Bleaching Powder विरंजक चूर्ण; केलशियम और क्लोरीन का एक लवण जो धोबी लोग कपड़ों का रंग उड़ाने के लिये काम में लाते हैं.
Blind, Colour वर्णान्ध; जो मनुष्य हरे और लाल रंग में भेद न बता सके। यह एक दृष्टि-दोष है।
Block and Tackle थोड़ी ताकत से भारी वज़न उठाने के लिये बनाया हुआ यन्त्र। इसमें कई घिर्रियां होती हैं जिन पर ज़ंजीर चढ़ी हुई होती है।
Blow आघात; फूंकना.
Blowpipe फूंकनी; वात्यानली.
Blower धौंकनी.
Blower, Foot पाद धौंकनी.
Blue आसमानी; नीला.
Blue, Indigo उद्भिज्ज नील.
Blue, Prussian प्रशियन नील रंग.
Blue Vitriol तूतिया; नीला थोथा.
Bob दोलक; लटकन.
Bobbin गट्टी; डोरा या तार लपेटने की गट्टी.
Body वस्तु; पदार्थ; अंग; पिंड.
Body, Constrained नियंत्रित पिंड.
Body, Elastic स्थिति स्थापक पिण्ड.
Body, Floating प्लवमान पिण्ड; भासमानवस्तु.
Body, Homogeneous समांशी पिण्ड; समसर्वांगवस्तु
Boil उबलना; उबालना; खौलना; खौलाना.
Boiler बायलर; पानी उबालने का पात्र; वाष्प से चलने वाले इन्जनों का वह भाग जिसमें पानी उबलता है। Boiler कई प्रकार के होते हैं: (१) जिनमें पानी के चारों ओर अग्नि रहती हो; (२) जिनमें अग्नि के चारों ओर पानी रहता हो। रेल के इन्जन में बहुत सी नलियां होती हैं जिनमें पानी भरा रहता है तथा जिनके चारों ओर आग रहती है.
Boiling Point क्वथनाङ्क; किसी द्रव का तापक्रम जिस पर उस द्रव में उबाल आता है.
Bolometer रश्मि-उत्पादक शक्ति को मापने का यन्त्र.

Bomb बम; विस्फोटक गोला; यह धातु का या लकड़ी का गोला होता है जिसमें नाइट्रो-ग्लिसरीन इत्यादि विस्फोटक पदार्थ भरे रहते हैं तथा अधिक हानिकर बनाने के लिये तेज़ कीलें भी भर दी जाती हैं। बम हाथ से या हवाई जहाज़ों में से फेंके जाते हैं और जहां गिरते हैं वहां फट कर बहुत हानि पहुँचाते हैं।

Bond बन्धन; योजन; रासायनिक तत्वों को संयुक्त करने वाला काल्पनिक बन्धन ( see Valency )

Bone Ash अस्थि भस्म; हड्डी का कोयला.

Booster चापवर्द्धक; विभववर्द्धक; Accumulators के विद्युत-प्रवाह का नियमन करने वाला यन्त्र.

Borax सोहागा.

Bore छिद्रव्यास; छिद्र करना; छेदना.

Borer छिद्रक, छिद्र करने का यन्त्र.

Bottle, Specific Gravity गुरुत्व बोतल; घनत्व-बोतल; ऐसी बोतल जिसमें भर कर द्रवों का गुरुत्व निकाला जाता है.

Bottle, Woulfe वुल्फ बोतल; दो मुँहवाली बोतल.

Bottom तला; तलदेश; अधोभाग, पेंदा.

Boundary सीमा.

Boundary Line सीमान्त रेखा; सीमारेखा.

Bounding Surface सीमान्त पृष्ठ

Bow धनु; धनुष; गज़ ( बाजा बजाने का ).

Bow Compasses धनुवृत्तक; धनुपरकार.

Bowl पात्र; कटोरा; प्याला.

Boyle's Law बॉयल का नियम। अंग्रेज वैज्ञानिक राबर्ट बॉयल ( १६२७-१६९१ ) द्वारा प्रतिपादित नियम। निश्चित तापक्रम पर किसी गैस का आयतन तथा उस पर वायु का दबाव, इन दोनों का गुणनफल सदा एक निश्चित संख्या होती है। इसको इस तरह व्यक्त करते हैं: द × आ = निश्चित संख्या।

Boyle's and Charles' Law बायल और चार्ल्स का नियम। बायल के नियम में तापक्रम के परिवर्तन का विचार नहीं है। परन्तु यह नियम दबाव, आयतन तथा तापक्रम तीनों का सम्बन्ध इस प्रकार बतलाता है:

$$\frac{द \times आ}{ता} = \text{निश्चित संख्या।}$$

Bracket ब्राकेट; दिवालगिरी.

Bracket ( ) Parenthesis प्रथम बन्धनी; कोष्ठक.

Bracket { } Braces द्वितीय या मध्यबन्धनी.

Bracket [ ] Crotchets तृतीय या अंतिम बन्धनी.

Brackish खारा; खारी.

Brake रोधक; गतिरोधक; ब्रेक.

Brake Rigging रोधक सज्जा.

Bramah Press जल की शक्ति से काम करने वाला दबाने का यन्त्र। इसमें रुई इत्यादि की गांठें दबाई जाती हैं.

Branch शाखा.

Brass पीतल; तांबा और रांग का मिश्रण.

Braze पीतल ढालना व चढ़ाना.

Brazing धातुओं में झाल लगाने की क्रिया.

Breadth विस्तार; चौड़ाई.

Breadth Coefficient विस्तार अंक.

Break (N) भंग; विराम; असंयोग.

Breast Wheel वक्ष चक्र.

Brew सुरा प्रस्तुत करना; शराब खींचना.

Bridge पुल; सेतु। आजकल मुख्यतः चार प्रकार के पुल बनते हैं: (१) गर्डर-ब्रिज अर्थात् लोहे के गर्डरों के बने हुये पुल; ( २ ) आर्च-ब्रिज अर्थात् गोलाकार पुल; ( ३ ) सस्पेन्शन-ब्रिज अर्थात् लटके हुये पुल जिनमें बीच में खंभे नहीं होते; ( ४ ) ओपनिंग-ब्रिज अर्थात् जहाज़ों को निकालने के लिये खुल जाने, घूम जाने या ऊपर उठ जाने वाले पुल।

Bridge, double युग्म सेतु.

Bridge, Metre मीटर-सेतु विद्युत के प्रयोगों में काम आता है.

Bridge, Wheatstone व्हीटस्टोन सेतु.

Bright उज्ज्वल; चमकदार.

Brilliant देदीप्यमान; ख्यातिसम्पन्न; चमकीला.

Brilliance ख्याति; दमक; चमक.

Brim प्रान्त; किनारा.

Brimstone प्राकृतिक गन्धक.

Brine नमक का पानी या घोल जिसमें कम से कम १½% नमक हो.

Brinell-test ब्रिनेल-परीक्षा; वस्तुओं की कठोरता नापने की क्रिया.
Bristle लोम; तन्तु; कड़ा वाल.
Brittle भंगुर; भग्नप्रवन; नाज़ुक; भुरभुरा.
Brittleness भग्नप्रवनता; भुरभुरापन.
Broad प्रशस्त; विस्तृत; चौड़ा.
Broadcast बहुविस्तरण; परिकीर्णन; परिक्षेपण.
Broadcasting ध्वनि-विस्तरण; वेतार की तारबर्की के द्वारा समाचार दूर दूर भेजना ( see Wireless Telegraphy ).
Broadcasting Station परिकीर्णनागार; प्रेषास्थान.
Bronze कांसा; तांबा और जस्त का मिश्रण.
Brown बादामी; कपिल.
Brownian Movement ब्राउनीय गति; पानी में त्रसरेणुओं की स्वतः गति जो परमाणुओं की टक्कर लगने से उत्पन्न होती है.
Brush बुरुश; तूलिका.
Brush ( Elec. ) चपनी.
Brush Discharge ब्रुश के समान विद्युत का विकिरण.
Bubble बुदबुद; बुलबुला.
Bulb कंद; बल्व; गोला जो भीतर से पोला हो.
Bulge उभरना; उभार.
Bulk अधिकांश; आयतन.
Bulk Elasticity आयतन स्थापकत्व.
Bulk Modulus आयतनाङ्क (See modulus).
Bulky स्थूल.
Bump धमकना.
Bundle गुच्छ; गट्ठा.
Bundle of rays रश्मि गुच्छ.
Bunsen Burner बुन्सन दीप; प्रयोग शालाओं में व्यवहृत होने वाला एक चूल्हा जिसमें गैस जलती है.
Bunsen Flame बुन्सन शिखा.
Buoy पानी में तैरने वाली वस्तु विशेष.
Buoyancy प्लवनता; पानी पर तैराते रहने का गुण.
Buoyancy, Centre of: प्लवनता केन्द्र.
Buoyant प्लवनशील.
Burn दहन; जलना; जलाना.
Burner दीप; ज्वालक; चूल्हा.
Burner, Bat's-wing गादुर-पंख दीप.
Burner, Fish-tail मीनपुच्छ दीप.
Buys Ballot's Law बाईज़ु बैलट नियम; चक्करदार हवाओं की गति निर्देश करने वाला नियम। यदि कोई मनुष्य हवा की तरफ पीठ करके खड़ा हो तो न्यून-वायु-भार का प्रदेश उसके बायें हाथ की तरफ होगा।
Bye-product उपफल; जब किसी मुख्य वस्तु के बनाने की क्रिया में अन्य कोई उपयोगी वस्तु गौण रूप से बन जाती है तो उसे bye-product कहते हैं। साबुनसाज़ी में ग्लिसरीन bye-product के रूप में निकल आता है।

## C

Cable तार-रज्जु; विद्युत् धारा को लेजाने वाला तार; समुद्री-तार.
Cablegram तार समाचार.
Cacophony कर्णकटु ध्वनि.
Cadence स्वरों का आरोह-अवरोह.
Calcareous चूनेदार.
Calcariferous चूनोत्पादक.
Calcine फूंकना; जलाना.
Calcination भस्मीकरण.
Calcite कैल्सियम कार्बोनेट ( खड़िया ) का खनिज मणिभ रूप.
Calculate गणना करना.
Calculating Machine गणना यंत्र; कलन यंत्र; आजकल ऐसे ऐसे विचित्र यंत्रों का आविष्कार होगया है जिनके द्वारा बड़ी से बड़ी और छोटी से छोटी साधारण व मिश्र संख्याओं का जोड़, बाकी, गुणा, भाग केवल मशीन की चाबियां दबाने से होजाता है और घंटों की दिमाग़ी महनत बच जाती है.

Calculation गणना.
Calculus कलन; गणित शास्त्र का एक अंग.
Calculus of Finite Differences परिच्छिन्नांतर कलन.
Calculus of Variation वैशेषिक कलन.
Calculus, Differential सूक्ष्म कलन; चलन कलन.
Calculus, Infinitesimal अत्यल्पीय कलन.
Calculus, Integral समास कलन; चलराशि कलन.
Calibrate क्रमाङ्क निर्णय करना.
Calibration क्रमाङ्क निर्णय.
Calipers (inside, outside) कर्कटी; अभ्यन्तर व बाह्य केलिपर; बाहरी व भीतरी कालापास.
Calomel रसकर्पूर; पारे का एक लवण.
Calorescence तापदीप्ति; कार्बन, प्लाटिनम, इत्यादि पदार्थों को यदि परा-लाल रश्मियों द्वारा गरम किया जाय तो वे चमकने लगते हैं। इसे तापदीप्ति कहते हैं।
Caloric तापजनक; कलोरिक.
Caloriduct तापवाही नलिका.
Calorie कलारी; ताप की इकाई; ताप का वह परिमाण जो एक ग्राम पानी का तापक्रम १ अंश सेंटीग्रेड ऊँचा करदे.
Calorific तापजनक.
Calorific Rays तापजनन किरण.
Calorific Value ताप-जनन मान; ताप-परिमाण; किसी भी ईंधन के १ किलोग्राम के पूर्ण भस्मीकरण से उत्पन्न होनेवाला ताप-परिमाण। जैसे, लकड़ी: ५,००० कलारी; खनिज कोयला: ८,१०० कलारी
Calorimeter क्यालरीमान; कलारीमापक; एक तांबे का छोटा बर्त्तन जो ताप के प्रयोगों में काम आता है.
Calorimetry कलारीमिति; तापमिति; ताप का परिमाण नापने का विज्ञान.
Calx धातु भस्म.
Camera केमरा; छायाचित्र उतारने का यन्त्र.
Camera Lucida छायाचित्र केमरा; दृष्टचित्रक.
Camera Obscura प्रतिबिम्ब छायाचित्र केमरा.
Camera, Photographic फोटो का केमरा; छायाचित्रन केमरा. ( see Photography )
Camera, Pinhole सूची छिद्र केमरा.
Campanology घण्टाविद्या; घंटों को ढालने, बजाने इत्यादि की विद्या.
Camphor कर्पूर; कपूर.
Camphor, Borneo बोर्नियो कर्पूर.
Camphor Oil कपूर तेल.
Can भांड; पात्र.
Canada Balsam गंध बिरजा; गंधा बिरोज़ा.
Canal Rays केनाल रश्मि.
Canary Yellow लघुपीत.
Cancer, Tropic of: कर्कट क्रांति; कर्क अयन वृत्त; भूमध्य रेखा से २३½° ऊपर पृथ्वी का चक्कर लगाने वाली काल्पनिक रेखा.
Candle वर्त्तिका; बत्ती; मोम बत्ती.
Candle, Electric मोमबत्ती नुमा बिजली का लैम्प.
Candle Power बत्तीदीप्ति; दीपों की प्रकाश-शक्ति नापने का परिमाण.
Candle, Standard वह बत्ती जिसकी रोशनी प्रकाश की इकाई मानी जाती है अर्थात् जिसकी प्रकाश शक्ति से अन्य लैम्पों की प्रकाश-शक्ति की तुलना की जाती है। कुछ वर्ष पहले चर्बी की बनी हुई एक निश्चित परिमाण की, निश्चित क्रम से जलने वाली, मोमबत्ती का प्रकाश एक Candle-power माना जाता था परन्तु अब इस माप के लिये हारकोर्ट पेन्टेन लैम्प और हैफनी लैम्प का व्यवहार किया जाता है।
Cane Sugar ईक्षु शर्करा: गन्ने की शक्कर.
Cap शिराभरण, टोपी, शिरावरण.
Capacity समावेशन; धारकत्व; मिक़दार.
Capacity, Electrical विद्युत संग्राहक शक्ति.
Capacity for Heat ताप ग्राहिता; किसी वस्तु का ताप क्रम १ अंश ऊंचा करने के लिये जितने कलारी ताप की आवश्यकता हो.
Capacity, Thermal (same as Cap. for Heat)
Capacitance धारणत्व; समावेशन.
Capillary सूचीवत्; केशवत्; बाल के समान महीन.
Capillary Attraction महीन नलियों में द्रवों का आकर्षण.

Capillary Repulsion कैशिक विकर्षण; कैशिक प्रतिसारण.
Capillary Tube कैशिक नल; केशनली; महीन नली; सूची नली.
Capricorn, Tropic of: मकर क्रांति; मकर अयन वृत्त; भूमध्य रेखा के २३½° नीचे पृथ्वी का चक्कर लगाने वाली काल्पनिक रेखा.
Carat रत्तिका; करांत; स्वर्ण को तोलने का बाट.
Carat (Gold) सुवर्ण कैरेट.
Carbolic Acid कारबोलिक अम्ल.
Carbon कार्बन; कोयला; अंगार.
Carbonic, Carbonaceous अङ्गार घटित.
Carboniferous अङ्गार गर्भ.
Carbonate कार्बनेट.
Carbonate of Soda सोडा क्षार.
Carbonic Acid अङ्गाराम्ल; कोयला जलने से उत्पन्न होने वाली गैस। इसे कर्बन द्विओषिद ( Carbon dioxide ) भी कहते हैं।
Carbonize कार्बनीकरण; अङ्गार करना; अङ्गार संयुक्त करना.
Carborundum सिलिकन-कार्बाइड; यह अत्यन्त कठोर होता है तथा धार रखने की सिल्लियां और पहिये बनाने के काम आता है.
Carbuncle वैक्रान्तमणि.
Carburet अङ्गार योग करना.
Carburettor दाह्य नियंत्रक; तेल से चलने वाले इंजनों का वह पुरजा जो तेल को वाष्प में परिणत करता है.
Card ताश; कार्ड.
Cardinal Numbers मुख्याङ्क; गणनात्मक संख्या.
Cardinal Points दिग्बिन्दु.
Carmine किरमजी; लाल रंग विशेष.
Carnallite पोटाशियम-मैगनेशियम क्लोराइड; यह जर्मनी में स्टासफर्ट की खानों में निकलता है। इससे पोटाशियम धातु प्राप्त होती है तथा यह खाद की तरह भी काम में लाया जाता है।
Carrier वाहक.
Carrier Wave वाहक तरङ्ग.
Cartesian कार्तीय; डेकार्टेज़ नामक एक वैज्ञानिक के नाम से सम्बन्धित.
Cartesian Diver ( see Diver, Cartesian ).
Cartesian System कार्तीय पद्धति.
Cartography मान चित्राङ्कन विद्या; नकशा खींचने की विद्या.
Cascade Connection प्रपात योजना.
Case (Math.) स्थिति.
Case, Ambiguous संशयात्मक स्थिति.
Case आवरणी; पेटी; घर; संदूक.
Case Harden पानी चढ़ाना; इस्पात इत्यादि को सख्त करना.
Cask पीपा
Cast Iron ढलाई लोह; अशुद्ध लोह.
Casting ढलाई.
Castor Oil अरंडी का तेल.
Cat's Eye लहसुनिया; विडालाक्षमणि.
Catacoustics प्रतिध्वनि विद्या.
Catalysis अनुवटन क्रिया; प्रवर्त्तन; उत्प्रेरण; वह रासायनिक क्रिया जिसमें एक वस्तु किसी रासायनिक संयोग की गति को बढ़ाती या घटाती है परन्तु स्वयं पृथक रूप में रहती है.
Catalytic Agent उत्प्रेरक; प्रवर्त्तक.
Cata-electrode निर्गमद्वार.
Catechu क्वथ; कत्था
Catenary रज्जु रेखा; रज्जु वक्र.
Caterpillar Wheels ऐसे पहिये जिनपर माल चढ़ी हुई होती है। ये लड़ाई में काम आने वाले टैंकों में लगाये जाते हैं जिससे टैंक सब प्रकार की जमीन पर आसानी से चला जाता है।
Cathetometer द्रवों के तल का अन्तर नापने का यंत्र
Cathode ऋणद्वार; ऋणप्रस्थ; ऋणोद.
Cathode Rays ऋणद्वार रश्मियां ( see Radio Activity )
Cation अवतडितिन; ऋणायन.
Catoptric प्रतिफलनाधीन; परावर्त्तन.
Catoptrics प्रतिफलन शास्त्र; परावर्त्तन विद्या.
Cato-telescope प्रतिफल दूरवीक्षण यंत्र.

Cauldron कड़ाह, कड़ाई
Caustic दाहक
Caustic Curve किरण स्पृष्ट
Caustic, Lunar रौप्य दाहक, सिल्वर नाइट्रेट नामक चाँदी का लवण
Caustic, Silver (same as Lunar Caustic)
Causticity वक्रान्त स्पर्श
Cavity गुहा, गुफा, कोटर
Cell कोष, कोठा, सैल, घट, विद्युत घट
Cell, Bichromate बाइक्रोमेट विद्युत घट
Cell, Bunsen बुन्सन विद्युत घट
Cell, Daniell डेनियल विद्युत घट
Cell, Dry (see Dry Cell)
Cell, Grove ग्रोव विद्युत घट
Cell, Lee Lanche लेकलान्शी विद्युत घट
Cell, Photo electric आलोक तड़ित कोष, प्रकाश विद्युत घट
Cell, Primary प्राथमिक घट
Cell, Secondary सहायक कोष, सहायक घट
Cell, Selenium सेलेनियम घट
Cell, Standard प्रमाण कोष, प्रमाण घट
Celluloid सेलुलायड, एक हलका, जलनशील, रासायनिक पदार्थ जिसके आजकल खिलौने इत्यादि अनेक वस्तुयें बनती हैं।
Cement जोड़ने का मसाला, सीमेंट, एक प्रकार का बहुत मजबूत चूना जो आजकल इमारती कामों में बहुतायत से प्रयोग होने लगा है
Centi—शतांश, $\frac{1}{100}$ वा भाग
Centigrade शतांश, सेंटीग्रेड
Centigram सेंटीग्राम, एक ग्राम का शतांश
Centimeter-Gram Second System सेंटीमीटर ग्राम-सेकण्ड पद्धति, वह पद्धति जिसमें लम्बाई की इकाई सेंटीमीटर, भार की इकाई ग्राम तथा समय की इकाई सेकन्ड मानी जाती है। यह पद्धति यूरोप में प्रचलित है।
Central केन्द्रीय
Central Conic सकेन्द्र शांकव
Central Curve सकेन्द्र वक्र
Central Force केन्द्रग बल
Central Plane केन्द्रग समतल
Centre केन्द्र
Centre, Angle at the केन्द्रस्थ कोण
Centre, Circum—परिकेन्द्र
Centre, Ex—बहि केन्द्र
Centre, In अन्त केन्द्र
Centre, Line of केन्द्र रेखा
Centre, Locus केन्द्र बिन्दु पथ
Centre, Optical प्रकाश केन्द्र
Centre, Radical समस्पर्श केन्द्र
Centre of Buoyancy उत्प्लावन केन्द्र
Centre of Curvature अनुवृत्त केन्द्र, वक्रता केन्द्र
Centre of Gravity भारकेन्द्र, गुरुत्व केन्द्र, गुरुत्वाकर्षणकेन्द्र
Centre of Gyration आवर्तन केन्द्र
Centre of Inertia जड़त्व केन्द्र
Centre of Mass सत्ता केन्द्र
Centre of Oscillation दोलन केन्द्र
Centre of Percussion आघात केन्द्र
Centre of Pressure चाप केन्द्र, दाब केन्द्र
Centre of Similarity समरूपता केन्द्र
Centre of Similitude अनुरूपता केन्द्र
Centre of Suspension अवलम्बन केन्द्र
Centric (ray) केन्द्रगत (किरण)
Centric Oval केन्द्र अनुवृत्त
Centrifugal केन्द्रापसारी, केन्द्रत्यागी
Centrifugal Force केन्द्रापसारी बल
Centrifuge केन्द्रापसारक
Centripetal केन्द्राभिमुखी, केन्द्रगामी
Centripetal Force केन्द्राभिमुखी बल
Centroid आकृत केन्द्र, केन्द्रक
C G S System सेंटीमीटर ग्राम सेकंड पद्धति
Ceramics मिट्टी के बरतन बनाने का हुनर, कुम्भकारी
Cerrusite खनिज यौगिक जिसमें से सीसा निकाला जाता है
Chain शृंखला, जमीन की पैमायश करने का एक माप; जरीब, २२ गज की चेन

Chain Lightning श्रृंखला-वत् विद्युत.
Chain Rule श्रृंखल नियम; गणित शास्त्र का एक नियम.
Chalk खड़ी; खड़िया.
Chalk Stone खड़िया पत्थर.
Chamber कक्ष; प्रकोष्ठ; कमरा.
Chamber Acid प्रकोष्ठज; अम्ल; अशुद्ध गंधक का तेजाब.
Chamber, Fume धूम्र प्रकोष्ठ.
Chamber Process प्रकोष्ठ पद्धति; गंधक का तेजाब बनाने की पद्धति विशेष.
Chamois Leather शमाय चर्म; शमाय नामक जानवर का चमड़ा जो अत्यन्त नर्म होता है और चिकनी वस्तुओं पर पालिश करने के काम में आता है.
Chance (maths.) संभाव्यता; गणित शास्त्र का एक विभाग.
Change परिवर्तन.
Change of State रूपान्तर.
Change-over (Elec.) प्रतिवर्त्तन.
Channel नाली.
Char झुलसना; अङ्गारीकरण.
Character लक्षण; प्रकृति.
Charactor of Sound शब्द-रूप, शब्द गति.
Characteristic विशेषत्व; लक्षण.
Charcoal काष्ठ कोयला; लकड़ी का कोयला.
Charcoal Block कोयले की ईंट.
Charge आवेश; पूरण; संचार.
Charge (v) विद्युन्मय करना; आविष्ठ करना; पूर्ण करना.
Charge (E. Statics) विद्युतावेश.
Charge (Battery) स्फूर्णन्.
Charged आविष्ट; संचारित.
Chart सारिणी; विवरण तालिका.
Charter's Pendulum चेटर का दोलन-यंत्र; पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षण शक्ति नापने का यंत्र.
Chemicals रासायनिक द्रव्य.
Chemical (adj.) रासायनिक.
Chemical Affinity रासायनिक प्रीति; आसक्ति.
Chemical Analysis रासायनिक विश्लेषण.
Chemical Attraction रासायनिक आकर्षण.
Chemical Combination रासायनिक संयोग; वह क्रिया जिसके द्वारा दो या अधिक तत्व संयुक्त होकर एक रासायनिक यौगिक बनाते हैं.
Chemical Combination, Laws of: रासायनिक संयोग नियम; वे नियम जिनके अनुसार तत्वों का रासायनिक संघट्टन होता है। ये दो हैं (१) समानुपात-नियम (Law of Definite Proportions) जब दो या अधिक तत्वों का संयोग होता है तो उनके भार सदा एक निश्चित अनुपात में होते हैं; (२) गुणक अनुपात नियम (Law of Multiple Proportions) जब दो तत्वों के संयोग से एक से अधिक यौगिक बनते हैं तो यदि एक तत्व का भार निश्चित मान लिया जाय तो दूसरे तत्व के विभिन्न भार एक दूसरे के गुणक होते हैं।
Chemical Composition रासायनिक संगठन (संघट्टन)
Chemical Compound रासायनिक यौगिक.
Chemical Contact रासायनिक संस्पर्श.
Chemical Equation रासायनिक समीकरण। पदार्थ अक्षय नियम के अनुसार जब कोई रासायनिक क्रिया होती है तो उसमें भाग लेने वाले किसी भी पदार्थ का नाश नहीं होता। इसी नियम को संकेताक्षरों द्वारा व्यक्त करने से रासायनिक समीकरण बनता है। रा० स० के द्वारा हमको यह बोध होता कि अमुक रासायनिक परिक्रिया में अमुक अमुक पदार्थों की प्रतिक्रिया अमुक परिमाण में हुई तथा उसके फल स्वरुप अमुक अमुक पदार्थ अमुक अमुक परिमाण में उत्पन्न हुये। उदाहरणार्थ $H_2 + O = H_2O$ का तात्पर्य्य यह है कि: (१) हाइड्रोजन के दो परमाणु आक्सीजन के एक परमाणु से संयुक्त होकर जल का एक अणु बनाते हैं; (२) ग्राम (या तोला या माशा, इत्यादि) हाइड्रोजन १६ ग्राम आक्सिजन से मिलकर १८ ग्राम जल बनाता है. (see Chemical Symbols).
Chemical Formula रासायनिक यौगिक संकेत; किसी रासायनिक यौगिक के Chemical Formula से यह बोध होता है कि उस यौगिक में कौन-कौन से तत्व किस-किस परिमाण में संयोजित हैं.
Chemical Law रासायनिक नियम; विधि; सूत्र.

Chemical Method रासायनिक पद्धति.
Chemical Operation रासायनिक कर्म.
Chemical Principles रासायनिक मूलनीति; सिद्धांत
Chemical Process रासायनिक प्रक्रिया.
Chemical Symbols रासायनिक संकेताक्षर। प्रत्येक रासायनिक तत्व के लिये एक संकेत नियत कर लिया गया है। अंग्रेजी वर्णमाला में अक्षर तो केवल २६ ही हैं परन्तु तत्वों की संख्या ९२ है इसलिये बहुत से संकेत दो अक्षरों को मिलाकर बनाये गये हैं। किसी तत्व के संकेत चिन्ह से केवल उस तत्व का ही बोध नहीं होता बल्कि उस तत्व के एक परमाणु का तथा परमाणु भार का भी बोध होता है। जैसे O का अर्थ है (१) आक्सिजन; (२) आक्सिजन का एक परमाणु; (३) १६ भाग आक्सिजन।
Chemical Theory रासायनिक सिद्धान्त.
Chemical Warfare रासायनिक युद्ध; केवल मारक रासायनिक पदार्थों के बल पर लड़ा जाने वाला युद्ध। वैसे तो युद्ध में काम आने वाले सम्पूर्ण विस्फोटक पदार्थ—बारूद, डिनामाइट, नाइट्रोग्लिसरीन, गन-काटन इत्यादि, रसायन शास्त्र की देन हैं परन्तु आज कल chemical warfare केवल उन युद्ध क्रियाओं से तात्पर्य रखता है जिनमें विस्फोटक पदार्थों तथा गोलाबारूद का उपयोग न किया जाकर अन्य सांघातिक रासायनिक द्रव्यों का प्रयोग किया जाता है। chemical warfare में सब से अधिक प्रयोग विषैली गैसों (poison-gases) का होता है परन्तु कभी कभी जलते हुये द्रव (liquid-fire) तथा आग्नेयास्त्र (incendiary bomb) भी शत्रुओं पर फेंके जाते हैं।

मालूम होता है कि संस्कृत के प्राचीन ग्रन्थों में वर्णित आग्नेयास्त्र, सम्मोहनास्त्र इत्यादि एक प्रकार के chemical warfare का ही संकेत करते हैं क्योंकि आधुनिक अंतर्राष्ट्रीय नियमों के अनुसार उस समय भी इन अस्त्रों का प्रयोग साधारण अवस्था में वर्जित माना जाता था। कौटिलीय अर्थशास्त्र के 'पर-घात प्रयोग' नामक प्रकरण में तो स्पष्ट रूप से ऐसी गैसों का वर्णन है जिनसे शत्रु की सेना अंधी हो जाय, या मर जाय, या पागल हो जाय या जिनसे शरीर पर छाले पैदा हो जावें।

गत यूरोपीय महा समर में सब से पहले (अप्रेल १९१५) जर्मनी ने गैसों का प्रयोग किया। इसके बाद हेग कन्वेन्शन में यह अन्तर्राष्ट्रीय समझौता किया गया कि युद्ध में विषैली गैसों का प्रयोग बन्द किया जाय। अभी हाल ही में इटली ने अबीसीनिया की लड़ाई में विषैली गैसें बरसाकर इस समझौते का भंग कर दिया है.

रासायनिक युद्ध-क्रिया में काम आने वाले पदार्थ चार प्रकार के होते हैं: (१) फुफ्फुस-प्रदाहक (Pulmonary irritants) जो फेफड़ों में प्रवेश करके अत्यन्त प्रदाह उत्पन्न करते हैं; (२) व्रणोत्पादक (Vesicants) अर्थात् जिनके प्रभाव से शरीर पर छाले पड़ जाते हैं (३) अश्रु-प्रवाहक (Lachrymators) जिन से आखों में आंसू आ जाते हैं और मनुष्य थोड़ी देर के लिये या हमेशा के लिये अंधा हो जाता है (४) छिक्षण-कारक (Sternutators) अर्थात् छींक लाने वाले।

क्लोरीन (chlorine) फास्जीन (phosgene) तथा क्लोरोपिक्रन (chloropicrin) पहली श्रेणी की गैसें हैं। ग्रीन क्रॉस गैस भी इसी श्रेणी में है और इसका प्रयोग जर्मनी ने किया था।

दूसरी जाति की गैसों में सबसे महत्वपूर्ण मस्टर्ड गैस (mustard gas) है जो अबीसीनिया के युद्ध में इटली ने अबीसीनिया की फौजों पर छोड़ी थी। यह बड़ी यंत्रणा दायक गैस है और गैस-मास्क लगाने पर भी इसका प्रतिकार नहीं हो सकता। यह कपड़ों के भीतर भी शरीर पर छाले डाल देती है। वास्तव में यह गैस नहीं होती परन्तु एक द्रव होता है जो गोलों में भर कर फेंका जाता है।

अश्रुप्रवाहक गैसें अधिकतर सांघातिक नहीं होतीं। अमोनिया गैस, जिसे अश्रुगैस (Tear-gas) कहते हैं, अमेरिका में भीड़ों को तितर बितर करने के लिये प्रयोग की जाती है। गैस-मास्क के द्वारा इनके प्रभाव को बिल्कुल व्यर्थ किया जा सकता है।

छींक लानेवाली तमाम गैसों में संखिया होता है और इस कारण कोई कोई तो सांघातिक होती है। ब्लूक्रास गैस (Blue Cross Gas) का प्रयोग जर्मनी ने १९१७ में किया था।

अग्नि-द्रव तथा आग्नेयास्त्र जहां फेंके जाते हैं

वहां आग लगा देते हैं अतः ये वस्तियों को नष्ट करने के काम आते हैं। इनके कारण वेचारे निरपराध व्यक्तियों, विशेष कर स्त्रियों और वच्चों को, हानि उठानी पड़ती है।

गैसों के प्रभाव से वचने के लिये विशेष प्रकार के शिरत्राण (gas masks) वनाये गये हैं जिन में सिर और चेहरा विल्कुल ढक जाता है। मस्टर्ड गैस से वचने के लिये मोमजामे के कपड़े पहनने पड़ते हैं।

Chemist रसायनज्ञ; रासायनिक; रसायन शास्त्रवेत्ता.

Chemistry रसायन शास्त्र; वह विज्ञान जिसके द्वारा पदार्थों की रचना तथा उनमें होने वाले परिवर्त्तनों का ज्ञान प्राप्त होता है। रसायन विज्ञान; विज्ञान की वह शाखा जो प्रकृति की रचना तथा प्राकृतिक द्रव्यों के संयोग-वियोग के नियमों से सम्वन्ध रखती है।

रसायन शास्त्र अत्यन्त प्राचीन है। पुराने ज़माने में भारतवासी सोना, चांदी, लोहा, तांवा, इत्यादि धातुओं का गलाना भली प्रकार जानते थे। इन धातुओं के तथा पारद के रस ( oxides ) भी वे चिकित्सा के लिये वनाते थे। मिश्र, अरव, और यूनान के लोग भी वहुत सी रसायन क्रियाओं से परिचित थे। परन्तु प्राचीन रसायन शास्त्र का ध्येय 'सोना वनाने' का तथा 'काया-कल्प' की औषधि खोजने का रहा। पता नहीं वे इसमें सफल हुए या नहीं। यूरोप में रसायन शास्त्र का ज्ञान अरव से गया। अलजवीर नामक अरवी वैज्ञानिक सव से पहला रसायन शास्त्रज्ञ माना जाता है। अंग्रेजी का 'केमिस्ट्री' शब्द अरवी के 'क़ीमिया' शब्द से निकला है। इसके वाद यूरोप में अनेक वैज्ञानिकों ने रसायन शास्त्र में अनुसन्धान किये तथा इसको शुद्ध वैज्ञानिक रूप दिया। फ्राँसीसी रसायनज्ञ लैवोइये ( Lavoisier ) को आधुनिक रसायन शास्त्र का जन्मदाता कहते हैं। इसके वाद प्रीस्टली (Priestley), कवेंडिश (Cavendish), इत्यादि वैज्ञानिकों के आविष्कार हुये। डाल्टन ( Dalton ) के परमाणुवाद ने रसायन शास्त्र में एक नई लहर उत्पन्न करदी तथा मेन्डलीव ( Mendeleeff ) के आवर्त संविभाग ( Periodic classification ) ने एक अत्यन्त महत्वपूर्ण कार्य किया। उधर वरजीलियस ( Berzelius ) तथा वूलर ( Wohler ) ने जैव पदार्थों को प्रयोगशाला में निर्माण करके जैव रसायन की सव से महत्वपूर्ण खोज की।

रसायन शास्त्र के मुख्यतः चार भाग हैं:—

(१) अकार्वनिक अथवा अजैव रसायन;
(२) कार्वनिक अथवा जैव रसायन;
(३) भौतिक रसायन;
(४) औद्योगिक रसायन।

साधारण रसायन में तत्वों तथा यौगिकों के गुण और स्वभाव का तथा उनको वनाने या शुद्ध करने की क्रियाओं का वर्णन होता है। धातु-शुद्धि ( Metallurgy ) इसी का अंग है।

साधारण रसायन के दो भेद और भी कर लिये गये हैं। (१) सैद्धान्तिक रसायन जिसमें सिद्धान्त रूप से रसायन के नियमों का वर्णन है; (२) प्रायोगिक अथवा प्रयोगात्मक रसायन जिसमें प्रयोगों के द्वारा रासायनिक सिद्धान्तों अथवा क्रियाओं की पुष्टि की जाती है।

अकार्वनिक रसायन शास्त्र में कार्वन के सिवा सव मौलिक तत्वों के रसायन का समावेश होता है तथा खनिज द्रव्यों अर्थात् पृथ्वी में से प्राप्त होने वाले मणिभ रासायनिक यौगिकों की रचना तथा गुण-स्वभाव का वर्णन होता है। रसायन शास्त्रज्ञों का मत है कि यह संसार केवल ९२ मौलिक तत्वों का वना हुआ है जिनमें से ९० तो अव तक मालूम चुके हैं। इन तत्वों तथा इनसे वने हुये सहस्त्रों यौगिकों की व्याख्या अकार्वनिक रसायन शास्त्र के अन्तर्गत है।

कार्वनिक रसायन को जैव रसायन इसलिये कहते हैं कि जिन यौगिकों का इसमें वर्णन है वे पहले केवल प्राणि-वर्ग से ही प्राप्त होने वाले समझे जाते थे। परन्तु जरमन रसायनज्ञ वूलर ने जव कई जैव-यौगिकों को प्रयोगशाला में तैयार कर लिया तो जैव-रसायन उन यौगिकों का रसायन माना जाने लगा जिनमें कार्वन तत्व का एक परमाणु से अधिक संयुक्त हो। कार्वनिक यौगिकों की संख्या अपरिमित है तथा उनकी रचना भी वड़ी अद्भुत होती है। शक्कर, तेल, घी, इत्यादि पदार्थ जैव-यौगिक हैं।

भौतिक रसायन रासायनिक प्रतिक्रियाओं की तापिक अथवा वैद्युत शक्तियों के परस्पर सम्वन्ध का

निर्देश करता है। रासायनिक क्रियाओं में होने वाले ताप-परिवर्तनों तथा वैद्युत-परिवर्तनों का वर्णन रसायन की इस शाखा में होता है।

औद्योगिक-रसायन उन रासायनिक वस्तुओं से सम्बन्ध रखता है जो बहुत बड़े परिमाण में कारखानों या फैक्टरियों में बनाई जाती हैं। साबुन-साज़ी, रंग-साज़ी, नकली रेशम बनाना इत्यादि उद्योग-धन्धे औद्योगिक रसायन के अन्तर्गत हैं।

रसायन शास्त्र विशेष कर ३-४ मुख्य नियमों पर अवलम्बित है. (१) पदार्थ–अक्षय सिद्धान्त–इस सिद्धान्त के अनुसार इस संसार के किसी पदार्थ का नाश नहीं होता केवल रूप परिवर्तन होता रहता है; (२) परमाणु–वाद (३) रासायनिक संयोजननियम।

रसायन शास्त्र विज्ञान का एक अत्यन्त महत्व पूर्ण अंग है और हमारे दैनिक जीवन में पग पग पर इसका उपयोग होता है।

Chemistry, Analytical वैश्लेषिक रसायन.
Chemistry, Applied फलित रसायन.
Chemistry, Bio-प्राणी रसायन.
Chemistry, Colloid किकर रसायन; कलयेड रसायन.
Chemistry, Industrial औद्योगिक रसायन.
Chemistry, Inorganic अजैव रसायन.
Chemistry, Metallurgical धातु रसायन.
Chemistry, Mineralogical खनिज रसायन.
Chemistry, Organic जैव रसायन.
Chemistry, Physical भौतिक रसायन.
Chemistry, Physiological शारीर रसायन.
Chemistry, Practical व्यावहारिक रसायन.
Chemistry, Theoretical तात्विक रसायन; सैद्धांतिक रसायन.
Chill (v) शीतल करना.
Chilled Casting शीतल ढलाई.
Chimney चिमनी; धुंआ या गैस निकलने के लिये बनाया गया ऊंचा धुंआरा; लालटेनों में लगने वाली काच की चिमनी.
China Clay चीना माटी.
China Wax चीना मोम.
Chlorophyll पत्र हरित; पौधों में रहने वाला एक हरे रंग का पदार्थ जो सूर्य किरणों की सहायता से पौधे या वृक्ष के लिये वायु में से भोजन ग्रहण करता है.
Choke निरोध.
Choke-damp श्वासरोधक वायु; एक विषाक्त गैस जो गहरे गढ़ों और खानों में एकत्रित हो जाती है। अंगाराम्ल गैस; कारबन डाइ आक्साइड गैस.
Choke, Choking Coil निरोध कुंडली; आरोधक-वेष्टनी; विद्युत प्रवाह को साधने के लिये प्रयुक्त होने वाली तारों की एक पिंडी.
Chord रस्सी; ज्या; चाप; जीवा.
Chord (Music) स्वर संहति.
Chord, Common साधारण ज्या; सर्वनिष्ठ जीवा.
Chord, Conjugate प्रतिबद्ध जीवा, अनुबद्ध ज्या.
Chord, Focal नाभिगत जीवा.
Chord, Harmonic हरात्मक जीवा.
Chord, Major गुरु संहति
Chord, Minor लघु संहति.
Chord, Supplemental पूरक जीवा.
Chord of Contact स्पर्श जीवा.
Chord of Curvature वक्रतीय जीवा.
Chromascope वर्ण वीक्षण यंत्र.
Chromatic वर्णिक; वर्णवद्वित.
Chromatics वर्ण विज्ञान.
Chromatic Scale हारमोनियम का सप्तक.
Chromatrope वर्ण विभ्रम चक्र.
Chrome Green क्रोमीय हरा रंग.
Chrome Leather क्रोमियम धातु के लवणों से कमाया हुआ चमड़ा। यह अत्यन्त मजबूत तथा पानी में न गलने वाला होता है।
Chromite क्रोमाइट; लोहे और क्रोमियम का खनिज आक्साइड जिसमें से क्रोमियम धातु निकाली जाती है.
Chromium Steel क्रोम इस्पात (see Steel).
Chromosphere वर्ण-आवरण; खग्रास सूर्य ग्रहण के समय सूर्य के चारों ओर दृष्टिगोचर होने वाला प्रकाशमान आवरण; इसमें अधिकतर हाइड्रोजन तथा हीलियम गैसें रहती हैं तथा इसकी मोटाई १०,००० मील तक होती है।
Chronograph काल लेखक यंत्र.

Chronometer काल मान; समय मापक; घड़ी.

Chronoscope कालवीक्षण.

Churning मथन करना; बिलोना.

Cinematograph चल-चित्र; सिनेमा; बायस्कोप (पुराना नाम); चलती फिरती तसवीरें दिखलाने वाला यंत्र। यह मैजिक लैन्टर्न की तरह होता है। तसवीरदार फिल्म एक अत्यन्त प्रकाशमान लालटेन के सामने दौड़ाई जाती है और आकार-वृद्धि-समर्थ ताल (Magnifying lens) के द्वारा तसवीरों का प्रतिबिम्ब परदे पर पड़ता है। एक सेकंड में १६ से २४ तसवीरें परदे पर पड़ती हैं और ऐसा प्रतीत होता है मानो वे गति कर रही हों। सिनेमा की तसवीरें दिखलाने वाली लालटेन को प्रत्यालेखक (Projector) कहते हैं।

Cinematography चलचित्र बनाने की सम्पूर्ण क्रिया; इसमें तीन क्रियायें सम्मिलित हैं: ( १ ) फिल्म का शूटिंग ( Shooting ) अर्थात् कैमरा द्वारा सिनेमा-पात्रों के अभिनय की तसवीरें लेना; ( २ ) फिल्म का तैयार करना; ( ३ ) फिल्म का प्रदर्शन करना। सिनेमेटोग्राफी में पिछले २५ वर्षों में जो आश्चर्यजनक उन्नति हुई है उसका अधिकांश श्रेय फोटोग्राफी के विकास को तथा विशेषतया सेल्युलाइड के फीते (Film) के आविष्कार को है। तसवीरें स्वयं गति नहीं करती हैं, बल्कि दृष्टि-भ्रम के कारण हमको गति करती हुई प्रतीत होती हैं। हमारे नेत्रों की रचना भी एक कैमरा के समान है। किसी वस्तु का प्रतिबिम्ब जब नेत्रों पर पड़ता है तो वह तुरन्त विलीन नहीं हो जाता बल्कि बहुत अल्प समय तक बना रहता है। यदि हम एक जलती हुई लकड़ी को नेत्रों के सामने ज़ोर से घुमावें तो अग्नि का एक चक्कर सा दिखलाई पड़ता है। यह नेत्रों के इसी स्वभाव के कारण होता है। यही सिद्धान्त सिनेमा की तसवीरों में काम करता है। फिल्म पर बनी हुई तसवीरें बहुत जल्दी जल्दी नेत्रों के सामने आती हैं और एक का प्रतिबिम्ब विलीन होने भी नहीं पाता कि दूसरी सामने आजाती है। इसके समष्टि-रूप हमको तसवीर चलती हुई मालूम होती है क्योंकि फिल्मों पर एक ही वस्तु की भिन्न भिन्न अवस्थाओं के अनेक चित्र होते हैं।



सबसे पहले अमेरिकन वैज्ञानिक टॉमस एल्वा एडिसन ने १८८९ ई० में एक काइनेटोस्कोप बनाया। इसके बाद फ्रांसीसी वैज्ञानिक ल्यूमियर(Lumiere) ने सिनेमेटोग्राफ नामक यंत्र का आविष्कार किया जिसका परिवर्द्धित और परिष्कृत रूप आधुनिक सिनेमेटोग्राफ है। सिद्धान्त यही है कि किसी घटना के श्रेणीबद्ध अनेक चित्र विशेष प्रकार के कैमरा द्वारा ३.५ शतांशमीटर चौड़े फीते पर उतारे जाते हैं। फिर इस फीते से फिल्म बनाया जाता है जो प्रत्यालेखक (projector) द्वारा पर्दे पर प्रदर्शित किया जाता है।

सिनेमा फिल्म का शूटिंग सबसे महत्वपूर्ण कार्य है। सिनेमा पर दिखलाये जाने वाले प्रायः सब दृश्य वास्तविक होते हैं परन्तु कैमरा की चतुराई (trick-photography) से वे अद्भुत बना दिये जाते हैं। जिस स्थान पर फिल्म तैयार किये जाते हैं वह स्टूडियो (Studio)या कला भवन कहलाता है। एक एक फिल्म में हजारों-लाखों रुपयों का व्यय हो जाता है।

कैमरा में जो फिल्म बनती है वह प्रदर्शन करने योग्य नहीं होती। उसको डेवेलप करके पाज़िटिव फिल्म तैय्यार किया जाता है। फिल्म के दोनों ओर छोटे छोटे छिद्रों की पंक्ति रहती है जिनमें पहिये के किर्रे अटक कर उसे आगे सरकाते हैं।

बोलती हुई फिल्में ( Sound-films or Talkies) ने पिछले ५-६ साल से ही तरक्की की है। पहले ग्रामोफोन के रिकार्डों में आवाज भरकर उन्हें फिल्म के साथ साथ चलाया जाता था। परन्तु अब तो छाया-चित्र के साथ ही साथ ध्वनि-चित्र भी ले लिया जाता है। फिल्म के एक ओर ध्वनि का भी आलेख्य रहता है जिसको फिर शब्द रूप में परिणत करने के लिये विशेष प्रकार का यंत्र काम में लाया जाता है। ध्वनि-चित्र लेने वाले यंत्र को ध्वनि-आलेखक (Sound recorder) तथा उसे फिर शब्द रूप देने वाले यंत्र को टाकी-मशीन (Talkie-machine) या ध्वनि-आदर्शक (Sound-reproducer) कहते हैं।

मन्द-गति ( slow-motion ) चल चित्र उनको कहते हैं जिनमें किसी जल्दी होने वाली क्रिया

का फिल्म के द्वारा अत्यन्त धीरे धीरे दिग्दर्शन कराया जाता है जिससे उस क्रिया का अध्ययन किया जा सके। शिक्षा और वैज्ञानिक अनुसंधान के लिये इनका प्रयोग किया जाता है।

सिनेमा इस युग के अत्यन्त उपयोगी आविष्कारों में से है। शिक्षा-प्रसार में इसके उपयोग से अपिरिमित लाभ हो सकता है। परन्तु आजकल तो यह निरी मनोरंजन की सामग्री बना दिया गया है और कुरुचिपूर्ण फिल्मों का प्रदर्शन जनता को नैतिक पतन की ओर ले जा रहा है।

Cinnabar हिंगुल.
Cipher शून्य; सिफर; बिन्दी जो किसी संख्या के दाहनी ओर रक्खी जाय तो उसका मान दस गुणा कर देती है.
Circle वृत्त; घेरा.
Circle, Auxiliary सहायक वृत्त.
Circle, Circum परिवृत्त.
Circle, Co-axial समाक्षीय वृत्त.
Circle, Concentric समकेन्द्र वृत्त.
Circle, Director नियामक वृत्त.
Circle, Escribed बाह्यवृत्त.
Circle, Inscribed अन्तः वृत्त.
Circle, Minor Auxiliary लघु सहायक वृत्त.
Circle, Nine-point नवबिन्दु वृत्त.
Circle of Convergence संसृति वृत्त.
Circle of Curvature वक्रता वृत्त.
Circle of Friction घर्षणवृत्त
Circle, Orthogonal समकोण छिन्न वृत्त.
Circle, Orthotomic समकोण छिन्न वृत्त.
Circle, Osculating आश्लेपक वृत्त.
Circle, Semi वृत्तार्ध; अर्द्धवृत्त.
Circle, Vertical उर्ध्वाधर वृत्त.
Circuit चक्कर; कुण्डली; पथ.
Circuit, Branch शाखा कुण्डली; शाखा पथ.
Circuit, Breaker कुण्डली मोचक; पथवियोजक.
Circuit, Closed पिहित कुण्डली; बद्ध कुण्डली.
Circuit, External बहिःकुंडली; बहिःपथ.
Circuit in Parallel समान्तर पथ.
Circuit in Series श्रेणीपथ.
Circuit, Internal अन्तःपथ.
Circuit, Magnetic चोम्बक पथ; चोम्बक कुण्डली.
Circuit, Open मुक्त पथ; मुक्त कुण्डली.
Circuit, Shunt पार्श्व कुण्डली; पार्श्व पथ.
Circuitious टेढ़ी मेढ़ी.
Circular वृत्ताकार.
Circular Arc वृत्त चाप.
Circular Cubic वृत्तीय घनवक्र.
Circular Cylinders वृत्ताकार बेलन.
Circular Function वृत्तीय आवलम्ब्य, वृत्तीय फल.
Circular Measure वृत्तीय मान.
Circular Motion वृत्तीय गति.
Circular Permutation चाक्रीयक्रम संचय.
Circular Points at infinity आनन्तिक वृत्तबिन्दु.
Circulating Decimal आवर्त दशमलव.
Circumambient परिवेष्टनकारी
Circum-centre परिकेन्द्र.
Circum-circle परिवृत्त.
Circumference परिधि.
Circumference, angle at the परिधिस्थ कोण.
Circumscribe परिवृत्त खींचना.
Circumscribed परिविगत.
Cirro-cumulus Cloud कुन्तल कुञ्ज मेघ.
Cirro-stratus Cloud कुंतलस्तरित मेघ.
Cirrus कुन्तल मेघ; लच्छेदार–बादल.
Cistern हौज; कुंड.
Cistern Barometer कुंड वायु चापमान.
Citric Acid साइट्रिक अम्ल.
Clamp शिकंजा; बड़ी चीजों को दबाकर पकड़ने वाला यन्त्र.
Class of Curve वक्रकक्ष.
Classification श्रेणी विभाग.
Clarified Butter घृत.
Classify श्रेणी विभाग करना.
Classification, Periodic–आवर्त संविभाग; रूसी वैज्ञानिक मैन्डलीव ने यह सिद्ध किया कि यदि मौलिक तत्वों को उनके परमाणु भारों के क्रम से रक्खा जाय तो प्रत्येक आठवें तत्व के गुण और धर्म में सादृश्य मालूम

होता है। इस प्रकार सब मौलिक तत्व आठ श्रेणियों में विभाजित किये जा सकते हैं। इस श्रेणी विभाग को मैन्डलीव का आवर्त्त संविभाग कहते हैं.

Cleaner, Test Tube परीक्षा नल मार्जनी; परखनली मार्जक.

Cleavage दरार; फट जाना.

Clepsydra घड़ियाल; पानी की घड़ी। एक बड़े पानी के बर्तन में एक महीन सूराख वाला छोटा बर्तन डाल दिया जाता है जो पूरे एक घन्टे में पानी भरने के कारण डूब जाता है.

Climate जल-वायु; आव-हवा। किसी स्थान की प्राकृतिक अवस्थाओं की समष्टि, जिसका प्रभाव वहां के निवासियों पर, जन्तुओं पर, तथा उपज पर पड़ता हो। किसी स्थान की जल-वायु पर इतनी बातों का प्रभाव पड़ता है: वायु तथा पृथ्वी की शुष्कता अथवा आर्द्रता; समुद्र तल से ऊंचाई; वायु-भार; हवाओं की गति तथा वेग; हवा का औसत तापमान; दैनिक तापमान परिवर्तन; हवा में धूल का परिमाण; सूर्य का ताप; बादल; समुद्र से दूरी; पहाड़; विषुवत रेखा से उत्तर या दक्षिण ओर की दूरी। आधुनिक वैज्ञानिकों ने जलवायु के कई विभाग किये हैं जैसे, उष्ण कटिबन्ध की जलवायु, भूमध्य सागर की जलवायु, रेगिस्तानों की जलवायु, समुद्री जलवायु इत्यादि.

Clip क्लिप; छोटी चीजों को दबाकर पकड़ने का यन्त्र.

Clock घड़ी.

Clock Glass घड़ी का काच

Clock Wise दक्षिणावर्त्त; घड़ी की सुइयों के घूमने की दिशा.

Clock-work स्प्रिंग से चलने वाली मशीन.

Clocks and Watches घड़ियें; घटिका-यन्त्र; समय निर्देशक यन्त्र। Clocks बड़ी घड़ियें अर्थात् लटकन वाली घड़ियें; Watches छोटी, जेबी या कलाई पर बांधने की घड़ियें। प्राचीन काल में समय नापने के लिये जल-घटिका या रेत-घटिका का उपयोग होता था। धूप-घड़ियें भी काम में आती थीं। मशीन से चलने वाली घड़ियों का आविष्कार यूरुप में लगभग १००० ई० में हुआ। १६६७ में हाइगन्स (Huygens) ने लटकन वाली घड़ी का आविष्कार किया। छोटी घड़ियों का आविष्कार जर्मनी में १५०० ई० के लगभग हुआ।

क्रोनोमीटर (Chronometer) घड़ियां बड़ा सच्चा समय बतलाती हैं। इनकी मशीन में ऐसा बन्दोबस्त किया जाता है कि गर्मी सर्दी का कुछ असर न पड़े।

बिजली की घड़ियों में लटकन बिजली की चुम्बक शक्ति से संचालित होता है। आजकल बिजली की ऐसी घड़ियां भी बन गई हैं जो बिजली की रोशनी और पंखों की तरह करेंट से चलती हैं।

Closed Curve पिहित वक्र; बद्ध वक्र; बद्धचाप.

Clouds बादल; मेघ; जलधर;। आर्द्र वायु या नम हवा जब गरम होकर ऊपर उठती है तो धीरे धीरे ठंडी होती जाती है। एक निश्चित ऊंचाई पर पहुंचने पर उसकी आर्द्रता अर्थात् जलीय-वाष्प फिर जल की बूंदों का रूप धारण कर लेती है। जल की छोटी छोटी बूंदों का ऐसा समूह बादल के रूप में दिखलाई पड़ता है। जब यह बादली हवा चलते चलते किसी पहाड़ से रुकती है तो उसे पहाड़ को लांघने के लिये और भी ऊपर उठना पड़ता है। इस ऊपर उठने में उसका तापक्रम और भी गिर जाता है और छोटी छोटी बूंदें मिलकर वर्षा के रूप में बरसने लगती हैं।

मेघ मुख्यतः चार प्रकार के होते हैं:—

(१) लच्छेदार या तीतर-पंखी बादल (Cirrus)—ये ५ से १० मील तक ऊंचे होते हैं तथा सूक्ष्म हिम कणों के बने हुये होते हैं। चन्द्रमा की कुण्डली इन्हीं में बनती है।

(२) मेघपुञ्ज; सघन-घन (Nrmulus) ये रुई के ढेर की तरह उठते हुये दिखलाई पड़ते हैं तथा पृथ्वी से लगभग १ मील की ऊंचाई पर होते हैं.

(३) जलद-पटल (Stratus) ये चादर की तरह फैले हुये रहते हैं.

(४) तूफानी बादल; बरसाऊ बादल। ये (Nimbus) काले काले मोटे दल के होते हैं और जल या ओले बरसाते हैं.

Cluster गुच्छ.

Coagulate स्कंधित करना वा होना; जम जाना.

Coagulation स्कंधन; जमाव.

Coagulum पुञ्ज.

Coal खनिज कोयला.

Coalesce सम्मिलित होना; घुलमिल जाना.

Coaltar अलकतरा. जैव-रसायन में यह बड़े महत्व की वस्तु है और इससे अनेक उपयोगी रासायनिक पदार्थ ( जैसे रंग ) प्राप्त होते हैं.

Coarse ( or crude ) Metal मूड़ (कच्चा) धातु; अपरिष्कृत धातु.

Co-axal, Coaxial समाक्षीय.

Coaxial Circles समाक्षीय वृत्त.

Coaxial Conic समाक्षीय शांकव.

Cochineal ( red ) कीटज ( लोहित ) वर्ण.

Coefficient गुणाङ्क; गुणक.

Coefficient, Binomial द्विपद गुणाङ्क; द्विपद गुणक.

Coefficient, Constant अचल गुणांक.

Coefficient, Detached विश्लिष्ट गुणांक.

Coefficient, Differential कलन गुणांक.

Coefficient, Greatest महत्तम गुणांक.

Coefficient, Numerical संख्यात्मक गुणांक

Coefficient of Expansion प्रसार गुणक; गर्मी से वस्तुओं के प्रसरण होने का गुणक. यह तीन प्रकारका होता है; (१) लम्ब प्रसार गुणक; (२) क्षेत्र प्रसार गुणक; (३) घन प्रसार गुणक.

Coefficient of Friction घर्षण गुणाङ्क; घर्षणगुणक.

Coefficients, Indeterminate अनिर्णीत गुणाङ्क.

Coefficients, Undetermined अनिश्चित गुणांक.

Coefficients, Respective यथा क्रम गुणांक.

Coefficients, Ratio of: गुणांक अनुपात; गुणांक निष्पत्ति.

Coercive Force निग्रह बल.

Coexist सहवर्ती होना.

Cohere सम्बद्ध होना.

Coherer सम्बद्धकारी.

Cohesion, coherence संसक्ति; ठोस अथवा द्रव पदार्थों के अणुओं या परमाणुओं की वैद्युत्-शक्ति के कारण परस्पर आकर्षण.

Coil वेष्टनी; पिंडी; बिजली के तारों की पिंडी; कुण्डली (v) कुण्डली बनाना; लपेटना.

Coil, Induction or Ruhmkorff आवेश-पिंडी; रमकॉफ पिंडी,इसके द्वारा दुर्बल वैद्युत्-धारा को प्रबल बनाया जाता है। यह Coil-ignition मोटर इंजनों में लगाई जाती है.

Coil, Primary मुख्य कुण्डली.

Coil, Secondary द्वैतीयक वेष्टन.

Coincide सन्निपतित होना.

Coincidence सन्निपातन.

Coincidence, Method of: सन्निपातन विधि.

Coincidence, Point of: सन्निपातन बिन्दु.

Coke अर्द्ध-जलित पत्थर का कोयला; खनिज कोयले में से गैस निकाल लिये जाने पर अवशिष्ट रहने वाला अंश.

Cold (adj.) शीतल; शीत; शीतगुण युक्त.

Cold-storage (see Refrigeration)

Collar कण्ठिका; कालर.

Collaterally Symmetrical समपक्षतः सममित.

Collide संघर्ष होना; टकराना.

Colligative (property) संख्या जात (गुण).

Collimate संधानित करना.

Collimation संधान.

Collimation, Line of: संधान रेखा.

Collimator समानान्तर-कारक,एक उपकरण जो दूरवीक्षण इत्यादि यंत्रों में प्रकाश किरणों को समानान्तर करने के लिये लगाया जाता है। संधान कारक।

Collinear समरेखिक.

Collision संघर्षण; टक्कर.

Colloid अणु-समूह दशा; पदार्थ की वह दशा जिसमें वह किसी द्रव में छोटे छोटे अणु समूहों के रूप में बिखरा रहता है। ये समूह साधारण छन्नों में से तो निकल जाते हैं परन्तु चमड़े इत्यादि की झिल्लियों में से नहीं छन सकते।

Colour वर्ण; रंग; पदार्थों का वह गुण जिसके कारण वे रंगीन दिखाई पड़ते हैं (see Dispersion).

Colour-blind वर्णान्ध; जिसकी आंखोंमें हरे और लाल रंग का भेद करने की शक्ति न हो.

Colour, Complementary अनुपूरक वर्ण.

Colour Filters वर्ण निःस्यन्दक; पारदर्शक रंगीन काच के टुकड़े। ये फोटोग्राफी में तथा स्टेज पर रंग-बिरंगी रोशनी डालने के काम आते हैं।
Colour Photography वर्ण-युक्त छाया-चित्रण; रंगीन फोटोग्राफी ( see Photography ).
Colour, Primary मुख्यवर्ण; ये तीन हैं; लाल, पीला और नीला.
Colour, Secondary गौण वर्ण; जैसे, नीला × पीला = हरा; लाल × पीला = नारंगी.
Colour, Subjective दृष्ट वर्ण.
Column स्तम्भ.
Combination संयोग.
Combination by Volume आयतनमित संयोग.
Combination by Weight भारमित संयोग.
Combination by Tone समवाय सुर
Combine संयुक्त करना; संयुक्त होना.
Combining Proportion संयोजन अनुपात.
Combining Weight संयोजन भार.
Combustibility दहन शीलता; जलन शीलता.
Combustible दहन शील.
Combustion दहन; जलने की प्रक्रिया.
Combustion, Selective विशिष्ट दहन.
Combustion, Slow मन्द दहन.
Combustion, Spontaneous स्वतः दहन.
Commensurable निमित.
Commensurable Quantities निमित राशि.
Commercial व्यापारिक; व्यवसायिक.
Common साधारण; समवर्ती.
Common Angle उभयनिष्ठ कोण.
Common Balance साधारण तुलादण्ड; साधारण तराजू.
Common Letter व्यापक अक्षर; सार्व अक्षर.
Common Logarithm साधारण लघुगणक.
Common Measure सार्व भाजक.
Common Multiple सार्व अपवर्त्य.
Common Pump साधारण पम्प.
Common Salt लवण; खाने का नमक.
Commutator दिशा परिवर्तक; विद्युत धारा के प्रवाह को परिवर्तन करने वाला यंत्र.
Commutation दिशा परिवर्तन.
Commutation, Law of: क्रम विनिमय नियम.
Commutative Property क्रमविनिमय गुण; दिक वर्त्तन धर्म्म.
Compact सघन; संघट्टित.
Comparator तूलक.
Comparison तुलना.
Compass दिक्दर्शन यंत्र.
Compass, Beam प्रलम्ब परकार.
Compass Card दिक्सूचक पट्ट.
Compass, Mariner's जहाजी दिक्दर्शक; नौ-दिकसूचक; ध्रुव-मत्स्य यंत्र। चुम्बक का यह धर्म है कि यदि कोई चुम्बकीय लोहे का लम्बा टुकड़ा बीच में से लटका दिया जाय तो वह घूम कर लगभग उत्तर-दक्षिण दिशा बतलाने लगता है। इसी सिद्धान्तको लेकर mariner's compass बनाया गया है। इसमें एक गोलाकार कार्ड के नीचे चुम्बक के कई टुकड़े चिपके रहते हैं और यह कार्ड एक धुरी पर घूमता रहता है। इसके ऊपर उत्तर-दक्षिण इत्यादि दिशाओं के निशान बने रहते हैं। यह यन्त्र जहाजियों के काम आता है। कहते हैं कि भारतवासी और चीनी हजारों वर्ष पहले इस यंत्र का प्रयोग करते थे।
Compass, Needle दिक्दर्शन सूई.
Compass, Prismatic त्रिपार्श्वक दिक्दर्शक.
Compasses, Pair of: परकार; वृतक.
Compensate प्रतिकार करना; कमी पूरी करना.
Compensated प्रतिकारित.
Compensated Balance-wheel प्रतिकारित संतुलन चक्र; गर्मी या सर्दी के प्रभाव से धातु की बनी हुई वस्तुयें आकार में बढ़ती या घटती रहती हैं। घड़ियों के पुर्जे धातु के होते हैं अतः गर्मी या सर्दी के प्रभाव से उनकी चाल में फर्क आ जाता है। इस दोष को मिटाने के लिये उत्तम घड़ियों में compensated balance wheel लगाया जाता है। यह दो धातुओं की पट्टियां जोड़ कर बनाया जाता है जो घड़ी की चाल में फर्क नहीं आने देता है।
Compensated, Externally बाह्य प्रतिकारित.
Compensated, Internally अन्तः प्रतिकारित.

Compensated Pendulum प्रतिकारित दोलक; बड़ी घड़ियों में जो लटकन होता है उसकी लम्बाई बढ़ने या घटने से घड़ी तेज़ या धीरे चलने लगती है। इसलिये बढ़िया घड़ियों में compensated pendulum लगाया जाता है। यह दो धातुओं के कई छड़ों को मिलाकर बनाया जाता है और गर्मी सर्दी के प्रभाव से इसकी लम्बाई बढ़ने या घटने नहीं पाती.
Compensating प्रतिकारक.
Compensating Device प्रतिकरणी; प्रतिकारक योजना.
Compensating Winding प्रतिपूरक वेष्टनी.
Complement अनुपूरक.
Complementary Angle अनुपूरक कोण.
Complementary Function अनुपूरक आवलम्व्य.
Complementary Surd पूरक करणी.
Complete Circuit पूर्ण कुंडली.
Complete Divisor पूर्ण भाजक.
Complete Integer पूर्णाङ्क.
Complete Revolution पूर्णावृत्त.
Complex जटिल.
Componendo ( math. ) योगानुपात; योगनिष्पत्ति; गणित का एक नियम.
Component अवयव; भाग.
Component Force अवयव बल.
Composite Number संयुक्त संख्या.
Composition संगठन, संयोजन.
Compound ( Chem. ) यौगिक; रासायनिक यौगिक; दो या अधिक तत्वों के रासायनिक संयोग से बना हुआ पदार्थ.
Compound ( Math. ) मिश्र.
Compound ( the forces ) बल संयोजन करना.
Compound Addition मिश्र योग.
Compound Algebrical expression मिश्र बैजिक राशि.
Compound Angles मिश्र कोण.
Compound Division मिश्र भाग.
Compound Engine यौगिक ऐंजिन.
Compound Fraction मिश्र भिन्न, संयुक्त भिन्न.
Compound Interest चक्र वृद्धि ब्याज; सूद दर सूद.
Compound Microscope यौगिक अनुवीक्षण यंत्र
Compound Multiplication मिश्र गुणन.
Compound Number मिश्र संख्या.
Compound Pendulum यौगिक दोलक.
Compound Practice मिश्र व्यवहार गणित.
Compound Quantity मिश्र राशि.
Compound Radical यौगिक मूलक.
Compound Ratio संयुक्त निष्पत्ति.
Compound Rule मिश्र नियम.
Compound Salt मिश्र लवण.
Compound Screw जटिल स्क्रू.
Compound Subtraction मिश्र वियोग; मिश्र बाकी.
Compound Surds मिश्र करणी.
Compound Wound ( dynamo ) मिश्र वेष्टित.
Compress संचापित करना; दबाकर कम या छोटा करना.
Compressed Air Manometer संचाप वायु धापमान.
Compressibility संचापनीयता; संपीड्यता.
Compression, Force of: संचाप बल
Compressor घनीभूत कारक यंत्र; वायु अथवा गैसों को दबाकर गाढ़ा करने वाला यंत्र.
Compton Effect कॉम्पटन-प्रभाव; पदार्थों द्वारा विस्तरित होने से प्रकाश की तरंग-लम्बाई नहीं बदलती है.
Concave नतोदर.
Concave Angle नतोदरीय कोण.
Concave, Double युगल नतोदर.
Concave, Plano-समनतोदर.
Concave, Convexo-उन्नत नतोदर.
Concavity नतोदरत्व.
Concavo-convex नतोन्नतोदर
Concentrate समाहरण करना; केन्द्रीभूत करना; गाढ़ा करना.
Concentrated समाहृत.
Concentric एक केन्द्रिक
Concentric Circle एककेन्द्रिक वृत्त.

Conchoidal सज्यकल्ल.
Conclusion परिणाम; सिद्धान्त.
Concord स्वरसङ्गति.
Concrete सीमेन्ट; कंकर, वालू इत्यादि का मिश्रण जो सूखने पर बड़ा कठोर हो जाता है.
Concrete Magnitude मूर्ति परिमाण.
Concrete Number मूर्त संख्या.
Concurrent एक विन्दु-गामी.
Concyclic एक वृत्तीय.
Concyclic Point एक वृत्तीय विन्दु.
Concyclic Quadrilateral एक वृतीय चतुर्भुज.
Condensation घनीभवन; द्रवीकरण.
Condense द्रवित करना; शीतल करना.
Condense ( Opt. ) घनीभूत करना; सघन करना.
Condensed Nuclei संहत केन्द्रक.
Condenser घनीभूत करने वाला; ठंडा करने वाला; भाफ को ठंडा करने वाला.
Condenser, Leibig's लीविंग नामक जर्मन वैज्ञानिक द्वारा आविष्कृत भपका.
Condenser ( lens ) संग्राहक ताल.
Condenser ( elec. ) विद्युत्-संग्राहक.
Condensing Electroscope संचक विद्युत् दर्शक.
Condition शर्त; अवस्था.
Condition of Integrability अनुकल्यता निर्णायक.
Conditional Congruence सापेक्ष सर्वाङ्ग समता.
Conduct संचालन करना; परिचालन करना; वहन करना.
Conductance परिचालकत्व.
Conduction परिचालन; चलन; विजली या ताप का चलन.
Conductivity परिचालकता; वाहकता.
Conductor परिचालक; जिसमें विद्युत या गर्मी परिचालित हो सके.
Conductor, Bad कुपरिचालक.
Conductor, Good सुपरिचालक.
Conductor, Non अपरिचालक.
Conduit नल; नाली.
Cone शंकु.
Cone, Fieter परिस्रवण शंकु.
Cone, Frustum of छिन्न शंकु.
Cone, Hollow खोखला शंकु.
Cone, Oblique तिर्यक् शंकु.
Cone, Right सम शंकु.
Cone, Right Circular समवृत्ताधार शंकु.
Cone, Segor सेगर शंकु.
Cone, Solid पूर्ण गर्भ शंकु; ठोस शंकु.
Cone of Fraction घर्षण शंकु.
Cone of Rays रश्मि शंकु.
Conducting Power परिचालन क्षमता.
Confocal एक नाभिक.
Congeal जमना; गाढ़ा होना.
Congruence सर्वाङ्ग समता.
Congruence, Conditional सापेक्ष सर्वाङ्ग समता.
Congruent समसर्वाङ्ग.
Conic शांकव.
Conical शंक्वाकार.
Conical Frustum छिन्न शंकु; शांकवशीश.
Conical Projection शंकु प्रत्यालेख.
Conical Surface शंकु पृष्ठ.
Conics, शांकव गणित.
Conjointly एक समय; साथ साथ.
Conjugate अनुवद्ध.
Conjugate Arms अनुवद्ध भुजा.
Conjugate Axis अनुवद्धाक्ष.
Conjugate Conics अनुवद्ध शांकव.
Conjugate Diameters अनुवद्ध व्यास.
Conjugate Foci अनुवद्ध नाभि.
Conjugate, Harmonically हरात्मक अनुवद्ध.
Conjugate Hyperbola अनुवद्ध अतिपरवलय
Conjugate Imaginary expression अनुवद्ध कल्पित व्यंजक
Conjugate Line अनुवद्ध रेखा.
Conjugate Point अनुवद्ध विन्दु.
Conjugate Relationship अनुवद्ध सम्बन्ध.
Connect युक्त करना; मिलाना; जोड़ना; सम्बन्ध करना.
Connected in multiple arc मिश्र योजना.
Connected in parallel समांतर योजना.

Connected in series श्रेणी योजना.
Connected, Rigidly दृढ़ योजित.
Connection सम्बन्ध.
Connector योजक.
Consecutive क्रमागत.
Consecutively यथाक्रम; क्रम से.
Consequent Poles उपध्रुव.
Conservation अविनश्वरता; अविनाशिता.
Conservation of Energy शक्ति अक्षयता.
Conservation of Mass द्रव्य अक्षयता.
Conservative system of forces अविनाशी बल समुदाय.
Consonant संवादी स्वर.
Constant ( adj ) स्थिर; अपरिवर्तित; नित्य; स्थायी.
Constant ( n. ) नित्य; अचल राशि
Constant ( of an instrument ) नियताङ्क; स्थिराङ्क; निर्देशांक.
Constant, Absolute नित्य राशि.
Constant, Arbitrary अनियत स्थिराङ्क.
Constant, Boiling ( liquids ) स्थायी क्वथनांक.
Constant, Chemical ( of an element ) रासायनिक स्थिरांक.
Constant, Co-efficients स्थिर गुणक.
Constant, Solar सूर्य तापांक.
Constellation नक्षत्र मण्डल.
Constituent अवयव; उपादान.
Constitutive Property उपादानज धर्म्म; संगठन जात गुण.
Constrained नियंत्रित.
Constrained Body नियंत्रित वस्तु; नियंत्रित पिंड.
Constrained Motion अवरुद्ध गति.
Constriction संकीर्णन.
Construction निर्माण रचना; बनावट.
Construction, Geometrical ज्यामितीय रचना.
Construction, Graphical लेख चित्रण.
Construction, Mechanical यांत्रिक रचना.
Contact स्पर्श.
Contact-breaker स्पर्श विमोचक, स्पर्श भंजक.
Contiguity संलग्नता.
Contiguous संलग्न; पार्श्ववर्ती.
Continuation अनुवृत्ति; निरंतर होते रहना.
Continued Fraction अनुवृत्त मिश्र; लंगड़ी मिश्र.
Continuity अनिरतता; अविछिन्नता.
Continuity of state अवस्था की अविच्छिन्नता.
Continuous अविरत; अविराम.
Contour आकार रेखा.
Contract सिकुड़ना; संकुचित होना.
Contractile संकोचशील; सिकुड़ने वाला.
Contrary विपरीत; विरुद्ध.
Contrary Sign विपरीत चिन्ह.
Contrivance कौशल; युक्ति; यंत्र.
Control नियन्त्रण; नियंत्रित करना.
Control Experiment नियंत्रक परीक्षा.
Controlling Magnet नियन्त्रण चुम्बक.
Convection वाहन; संवाहन; द्रवों तथा गैसों में ताप का परिचालन.
Convention प्रचलित प्रथा.
Converge संसृत होना.
Convergence संसरण.
Convergent संसृत.
Converse विलोम.
Converse (Geom.) विपरीत.
Conversely विलोमतः
Conversion परिवर्तन.
Converter Furnace ( See Bessmer Converter ).
Convex उन्नतोदर; स्फीतमध्य.
Convex, Angle उन्नतोदर कोण; बहिःकोण.
Convex, Concavo-नतोन्नतोदर; क्षीण स्फीतमध्य.
Convex, Double युगलोन्नतोदर; युग्म स्फीतमध्य.
Convex, Plano समोन्नतोदर; सम स्फीतमध्य.
Convexity उन्नतोदरत्व; स्फीत मध्यता.
Convexo-concave स्फीतक्षीणमध्य; उन्नतनतोदर.
Cool शीतल; ठंडा.
Cooled, Super अति शीतलीभूत.

Cooling शीतलीकरण.
Cooling, Curve शीतलन वक्र.
Cooling, Law of: शीतलन विधि; शीतलन नियम.
Cooling, Method of: शीतली करण विधि.
Cooling, Rate of: शीतलन वेग.
Cooling, Super अति शीतली करण
Co-ordinate Axes निर्णायकाक्ष; नियमाकाक्ष; खानेदार कागज़ पर जो दो रेखायें उत्तर-दक्षिण तथा पूर्व-पश्चिम एक दूसरी को काटती हुई खींची जाती हैं वे co-ordinate axes कहलाती हैं.
Co-ordinates, Tangential स्पर्शीय नियामक.
Co-ordinates, Trilineal त्रिरेखीय नियामक.
Co-planar एक समतलस्थ.
Copper Glance ताम्र माक्षिक; खनिज पदार्थ जिसमें से तांबा निकाला जाता है.
Copper Leaf ताम्र पत्र.
Copper Pyrites ताम्र माक्षिक.
Copper Sulphate तूतिया; ताम्र सल्फेट; नीलाथोथा.
Cordite कॉरडाइट; एक अत्यन्त विस्फोटक पदार्थ जो नाइट्रो-ग्लिसरीन तथा गन-काटन के सम्मिश्रण से रस्सी की शकल में बनाया जाता है.
Core गर्भ; भीतरी भाग; अन्तर्वर्त्म.
Core, Laminated स्तरित गर्भ.
Cork काग; कार्क.
Cork Borer काग छिद्रक; काग छेदक.
Cork Presser कार्क चापक; कार्क को दबाने का यंत्र.
Cornea कनीनिका; स्वच्छ पटल.
Corollary उपसिद्धान्त.
Corona किरीट; सूर्य का प्रभा-मंडल.
Corpuscle कणिका.
Corpuscular Theory कणिका सिद्धान्त; कणिकावाद.
Correct यथार्थ; शुद्ध.
Corrected Integral शोधित अनुकल.
Correction संशोधन.
Corresponding अनुवर्त्ती; संगत.
Corrode क्षय करना.
Corrosion क्षादन; घिसने की क्रिया; रासायनिक द्रव्यों के प्रभाव से वस्तुओं का घिस जाना या खाया जाना.
Corrosive क्षयकारी.
Corrosive Sublimate क्षादक; रस कर्पूर; केलोमल नामक पारद का लवण.
Corundum कोरंडम; अत्यन्त कठोर खनिज पदार्थ जो अल्युमिनियम का आक्साइड होता है। नीलम, लाल, फीरोज़ा, पन्ना, याकूत इत्यादि रत्न इसी के रूप हैं।
Cosecant व्युत्क्रमज्या; कोसिकेन्ट.
Cosine कोटिज्या; कोसाइन.
Cosines, Direction दैशिक कोसाइन व कोटिज्या.
Cosmogony सृष्टिक्रम.
Cosmology ब्रह्मांड तत्व.
Cotangent कोटि स्पर्श रेखा.
Cote's Spiral कोटीय सर्पिल.
Coulomb कूलंब; विद्युत् गणना में प्रयोग होनेवाली एक इकाई. (see Electrical Units)
Coulomb's Law कूलोम नियम। समान वैद्युत्-संचार अथवा चुम्बकीय ध्रुव एक दूसरे को निराकरण करते हैं तथा असमान संचार वा ध्रुव एक दूसरे को आकर्षित करते हैं। ये निराकरण अथवा आकर्षण के बल संचार अथवा ध्रुवों की सामर्थ्यों के गुणनफल से अनुलोमतः तथा उनके बीच की दूरी के वर्ग से विलोमतः सम्बन्धित होते हैं।
Count गणना करना.
Counteract प्रतिषेध करना; विरोध करना.
Counter-attraction प्रत्याकर्षण.
Counter-balance प्रतितुलित करना; समतुलित करना.
Counter-clockwise वामावर्त्त; (same as Anti-clockwise).
Counterpoise प्रतितुलन.
Counterpoised प्रतितुलित.
Couple युगल; जोड़ा या जोड़ी.( v. ) अनुयोजन करना.
Couple, Thermo-तापयुगल; दो धातुओं से बना एक उपकरण.
Coupling अनुयोग; अनुयोजन.
Crack दरार; विदारण.
Cream क्षीर; मलाई

Creeping विसर्पी; रेंगता हुआ.
Creosote क्रियोसोट; अलकतरा ( Coal-tar ) से निकाला जाने वाला एक तैलीय पदार्थ.
Crest (of wave) तरंगशीर्ष.
Criterion विशेष लक्षण.
Critical चरम.
Critical Angle चरमकोण; प्रकाश किरणों के आवर्तन का वह कोण जहां से पूर्ण-परावर्तन ( Total Reflection ) प्रारम्भ हो जाता है.
Critical Point चरम बिन्दु; सन्धि बिन्दु.
Critical Pressure सन्धि चाप; सन्धि दबाव.
Critical State सन्धि अवस्था.
Critical Temperature चरम तापक्रम; सन्धि उत्ताप; प्रत्येक गैस का एक C. Temperature होता है जिससे ऊपर के तापमान पर उसका द्रवीकरण नहीं हो सकता.
Critical Volume सन्धि आयतन.
Crookes' Tube क्रुक्सनली; अज्ञात रश्मियां उत्पन्न करने वाली सर विलियम क्रुक्स की बनाई हुई नली ( see Radio Activity ).
Cross Multiplication तिर्यक गुणन; वज्राभ्यास.
Cross-section अनुप्रस्थ परिच्छेद; क्षेत्रच्छेद.
Cross-wire छेदसूत्र; छिद्र में क्रास (×) की भांति लगाये हुए तार.
Crossed Nicols प्रतिकूल निकोल.
Crossed Position प्रतिकूल स्थिति.
Crotchets गुरु कोष्ठक; अंतिम बन्धनी [ ]
Crown शीर्ष; क्राउन.
Crown Glass क्राउन काच; एक विशुद्ध किस्म का काच.
Crucial चूड़ान्त.
Crucible मूसी; कुठाली; धातुओं को गलाने की प्याली
Crude असंस्कृत; अपरिष्कृत; कच्चा.
Crumble विचूर्ण होना या करना.
Crusher विचूर्णक; सम्पीड़क; चूरक; निर्दलक.
Crust सर; पपड़ी.
Cryohydrate हिमानुगामी लवण.
Cryolite ग्रीनलैण्ड में पाया जाने वाला एक खनिज पदार्थ; यह सोडियम तथा अल्युमिनियम का फ्लोराइड होता है तथा इसमें से ये दोनों धातुएं निकाली जाती हैं.
Cryoscopic Method हिमांक पद्धति; हिमांक विधि.
Crystal स्फटिक, मणिभ; रवा; बहुत से रासायनिक पदार्थ रवों के रूप में पाये जाते हैं या परिणत किये जा सकते हैं। उदाहरणार्थ, हीरा कार्बन ( अंगार ) नामक तत्व का रवा है; मिश्री शक्कर का मणिभ-रूप है। एक वस्तु के सब रवे एक ही आकार के होते हैं; उनकी रचना एक सी होती है; उनका आकार नियमित तथा निश्चित संख्या के पहलों वाला होता है; इनके अणु इस प्रकार संयोजित होते हैं कि छोटे से छोटा और बड़े से बड़ा टुकड़ा उसी आकार के अनेक टुकड़ों से बना हुआ होता है। सब रवे छः मुख्य समूहों में रक्खे जा सकते हैं। रवे तीन प्रकार से बनते हैं: १—किसी वस्तु के संपृक्त-घोल को ठण्डा करने या उड़ाने से वह वस्तु रवों के रूप में पृथक् हो जाती है, जैसे, शक्कर की तेज़ चाशनी को ठंडा करनेसे मिश्री बनती है; २—किसी उड़नशील वस्तु के धुयें को ठंडा करने से, जैसे गंधक के धुयें को ठंडा करने से फूल बन जाते हैं; ३—आग पर गलाई हुई वस्तुओं के ठंडा होने से, जैसे कोयले से हीरा बनता है।
Crystalline स्फटिकाकार; मणिभीय; रवादार.
Crystalline Lens ( of the eye ) नेत्र स्फटिक; नेत्र के भीतर का ताल.
Crystallisation मणिभकरण; रवे बनाने की क्रिया.
Crystallise मणिभ बनाना व बनना.
Crystallography स्फटिक तत्व; रवों का ज्ञान.
Crystalloid मणिभीय द्रव्य.
Cube ( Solid figure ) घन.
Cube (Third power) घन.
Cube, Perfect पूर्ण घन.
Cube Root घन मूल.
Cubic त्रिघातीय.
Cubic (n ) त्रिघात वक्र.
Cubic Centimetre घन सेन्टिमिटर; घन शतांशमीटर.
Cubic Curve त्रिघातीय वक्र.
Cubic Equation घन समीकरण.
Cubic Foot घन फुट.

Cubic Inch घन इंच.
Cubic Measure घन मान.
Cubic Yard घन गज.
Cuboid घनाभास.
Cullinan Diamond क्यूलिनन हीरा; अफ्रिका में सर टामस क्यूलिनन की हीरे की खान में से निकला हुआ संसार का सब से बड़ा हीरा। इसका वज़न ३०२५ कैरट (लगभग ६०५० रत्ती) था। बाद में इसके ९ टुकड़े कर लिये गये।
Culminating Point मध्य लग्न; मध्यम्.
Culmination मध्य गमन.
Culmination, Lower मध्यनीचागमन.
Culmination, Upper मध्योच्चागमन.
Cupellation मूषोत्तापन; सोना-चांदी निकालने की क्रिया। सोना तथा चांदी खानों में से बहुधा अन्य धातुओं के साथ मिले हुये निकलते हैं। शुद्ध करने के लिये सीसे के साथ इनको आक्सीजन-संयुक्त हवा में खूब गरम किया जाता है। निम्न श्रेणी की धातुयें सीसे के आक्साइड में घुल जाती हैं और कुठाली (मूसी) द्वारा सोखली जाती हैं।
Current प्रवाह; धारा.
Current, Alternating परावर्त प्रवाह.
Current, Constant स्थायी प्रवाह.
Current, Continuous अविच्छिन्न प्रवाह.
Current, Direct सरल प्रवाह.
Current, Eddy चक्र प्रवाह.
Current, Induced उत्पादित प्रवाह.
Current, Inverse विपरीत प्रवाह; विमुख धारा.
Current, Intermittent विच्छिन्न धारा.
Currents, Ocean ( see Ocean Currents ).
Curvature वक्रता.
Curvature, Angle of: वक्रता कोण.
Curvature, Centre of: वक्रता केन्द्र.
Curvature, Chord of: वक्रता ज्या.
Curvature, Circle of: वक्रता वृत्त.
Curvature, Radius of: वक्रता व्यासार्द्ध.
Curve वक्र.
Curved Surface वक्र तल; वक्र पृष्ठ.
Curvilineal Angle वक्र रेखात्मक कोण.
Cutter कर्तक; काटने वाला.
Cyanogen साइनोजन; एक अत्यन्त विषैली गैस। यह कार्बन और नाइट्रोजन का यौगिक होती है। यह इतनी विषैली होती है कि इसको सूंघने वाला तत्काल मृत्यु को प्राप्त होजाता है।
Cycle पर्याय; चक्र.
Cyclic चक्री; पर्यायगत.
Cycloid वृत्तजात.
Cycloidal Pendulum वृत्तजातीय दोलक.
Cyclone हवा का चक्कर; स्तम्भाकार घूमने वाला हवा का बवूला। यह एक प्रकार का हवा का तूफ़ान है जो वायुभार के अन्तर से उत्पन्न होता है। जब किसी स्थान विशेष में गर्मी अधिक पड़ने से वायु का भार कम हो जाता है तो आस पास के प्रदेशों से हवा का दौरा उस स्थान की ओर होता है। पृथ्वी की गति के कारण चारों ओर से आने वाली हवा का रुख चक्राकार हो जाता है। बंगाल की खाड़ी, चीनी समुद्र इत्यादि में cyclones बहुत आते हैं और कभी कभी धन-जन की अपार हानि करते हैं। इन को टाइफ़ून (Typhoon), टारनेडो (Tornado), व्हर्लविन्ड (Whirlwind) इत्यादि भी कहते हैं.
Cylinder बेलन.
Cylindrical बेलनाकार.
Cylindroid बेलनाभास.
Cypher शून्य; बिन्दी.

# D

Dakin's Solution डाकिन-घोल; सोडियम हाइपोक्लोराइट तथा बोरिक एसिड का मिश्र घोल जो जीवाणु नाशक होता है.

Dalton's Laws डाल्टन के नियम। (१) गैसों के मिश्रण में प्रत्येक मिश्रित गैस का दबाव पृथक रूप से इतना होता है जितना उस मिश्रण के आयतन के बराबर अकेली उस गैस के आयतन का होता। (२) यदि गैसों का मिश्रण किसी घोलक के साथ रक्खा जाय तो उसमें घुलनेवाली गैसों का परिमाण मिश्रित गैसों के दबाव के अनुपात में होगा.

Damped Motion क्षमोनगति; अवरुद्ध गति.

Damper क्षमोनक; अवरोधक.

Damping दमन; थरथराहट को कम करना या बिलकुल रोक देना.

Dangerous Drugs विषैली औषधियां; अफीम, भांग, धतूरा, कोकीन, इत्यादि औषधियां.

Dark Room अन्धेरी कोठरी; फोटोग्राफी के कामके लिये बनाई हुई कोठरी जिसमें प्रकाश बिलकुल नहीं आने दिया जाता है। वैज्ञानिक प्रयोग-शालाओं में भी प्रकाश के प्रयोगों के लिये Dark Rooms होते हैं.

Dash Pot निवर्तक पात्र.

Data प्रदत्त या निर्दिष्ट विषय.

Date Line, International अन्तर्राष्ट्रीय तिथि रेखा; यह एक काल्पनिक रेखा है जो १८० अंश देशान्तर के सहारे सहारे ( दो एक स्थानों को छोड़कर ) चलती है तथा जिसके दोनों ओर की तारीखों में एक दिन का फर्क रहता है। यदि एक ओर सोमवार हो तो दूसरी ओर इतवार होगा। नियम यह है कि यदि कोई जहाज पूर्व से पश्चिम की ओर इस रेखा को पार करे तो उसे एक दिन बढ़ाना पड़ेगा और यदि पश्चिम से पूर्व की ओर जावे तो एक दिन घटाना पड़ेगा। कारण यह है कि यदि कोई व्यक्ति पूर्व की ओर प्रस्थान करे और आगे ही बढ़ता जाय तो वह पृथ्वी की प्रदक्षिणा करके फिर उसीस्थान पर आ जावेगा। परन्तु सूर्य की गति के कारण वह साधारण गणना से एक दिन पूर्व आ पहुंचेगा। इस कठिनाई को दूर करने के लिये तिथि-रेखा निश्चित कर दी गई है। यह तिथि रेखा समुद्र के ऊपर होकर जाती है अत: किसी देश की तिथियों पर इसका असर नहीं पड़ता।

Davy Lamp डेवी लैम्प; सर हम्फ्री डेवी द्वारा आविष्कृत एक लैम्प जो कोयले की खानों में काम आता है। कोयले की खानों में कभी कभी एक जलनशील गैस उत्पन्न हो जाती है, अतः मामूली दीप से उसके प्रज्वलित होकर भड़ाका हो जाने का बड़ा भारी भय रहता है। डेवी लैम्प में बत्ती के चारों ओर तार की जाली की बनी हुई एक चिमनी रहती है जो भीतर की आग को बाहर नहीं आने देती। यदि खान में गैस भरजाय तो बत्ती भक भक करने लगती है और खान में काम करने वाले तुरन्त बाहर निकल आते हैं.

Decagon दशभुज.

Decagon, Regular सम दशभुज.

Decalin नैफ्थैलीन का एक यौगिक जो घोलक के तौर पर काम में आता है.

Decant निथारना; उत्वाहन.

Decarbonise अकार्बनीकरण.

Deci-दशांश सूचक शब्द.

Decimal दशमलव; दशांशिक; दशमलव पद्धति। दश-दश के समूहों में गणना करने की पद्धति। यह गणित शास्त्र का सब से महत्व पूर्ण अंग है तथा इसके आविष्कार का श्रेय भारतवासियों को है। हजारों वर्षों की खोज के पश्चात् भी संसार के वैज्ञानिक गणना करने की इससे सुन्दर तथा सरल रीति नहीं निकाल सके। इस प्रणाली में सारी संख्यायें १० संख्या के गुणक अथवा विभाजक के रूप में लिखी जाती हैं; जैसे $\cdot१ = \frac{१}{१०}$;

$\cdot०१ = \frac{१}{१० \times १०}$; $\cdot००१ = \frac{१}{१० \times १० \times १०}$ इत्यादि

$१०० = १० \times १०$; $१००० = १० \times १० \times १०$ इत्यादि

दश से कम संख्या निर्देश करने के लिये संख्या के बाईं ओर जो बिन्दु लगाया जाता है उसे दशमलव बिन्दु कहते हैं।

Decimal Measure दशमिक मान; दशांशिक नाप.
Decimal Notation दशमिक लेखन प्रणाली.
Decimal Numeration दशमिक गणना प्रणाली.
Decimal Place दशमिक स्थान.
Decimal Point दशमिक विन्दु; दशमलव विन्दु.
Decimal Recurring आवर्त दशमलव.
Decimal Scale दशमिक क्रम.
Declination (Mag.) दिक्-च्युति; भौगोलिक देशान्तर तथा चुम्बकीय देशान्तर के बीच का कोण.
Declination, Circle of: क्रांतिवृत्त वलय.
Declination Compass दिक्-सूचक मत्स्य-यन्त्र.
Decompose विश्लेषण करना; विच्छिन्न करना.
Decomposition विश्लेषण; विकृति; विकार; विघटन; विच्छेदन.
Decomposition of Forces बल विश्लेषण.
Decomposition of Light आलोक विश्लेषण.
Decrement ह्रास.
Definition परिभाषा.
Definitionn of Image स्पष्ट प्रतिरूप.
Deficiency न्यूनता; कमी; अभाव.
Definite निश्चित.
Deflagrate प्रज्वलित करना.
Deflagrating Spoon जलाने का चमचा.
Deflection विक्षेप.
Deform विकृत करना.
Degree ( angle ) अंश; डिग्रि; डिगरी.
Degree ( therm. ) डिगरी; तापांक.
Degree of an Equation समीकरण का घात.
Dehydrate जलवियुक्त करना; जल से रहित करना..
Dehydrated जल वियोजित; जल रहित किया हुआ.
Dehydration जलवियोजन; निर्जली करण.
Dehydrogenate हाईड्रोजन हरण करना.
Dehydrogenation हाइड्रोजन हरण.
Delicate ( instrument ) नाजुक; कोमल.
Delta Rays डेल्टा रश्मि.
( See Radio Activity )
Deliquesce पसीजना, प्रस्वेदित होना; वायु में से जल का अंश खींच लेना.
Deliquescence पसीजना; प्रस्वेदन.
Deliquescent पसीजने वाला; प्रस्वेदित.
Delivery Tube निकास नली; निर्गमनलिका.
Demagnetization चुम्बकत्व हरण.
Demagnetize चुम्बकत्व हरण करना; चुम्बकत्व हीन करना.
Demonstrate निदर्शित करना; सम्प्रदर्शन करना; प्रयोगकरके बतलाना.
Demonstration सम्प्रदर्शन.
Demonstrator निदर्शक.
Demulsification विपायसन; विपायस्त्रीकरण.
Demulsify विपायस्य करना.
Denominator भाजक; हर; भिन्न संख्या में लकीर के नीचे का अंश.
Denatured or Methylated Spirits अशुद्धकृत मद्यसार; स्पिरिट; जलाने के लिये बिकने वाला अशुद्ध किया हुआ मद्यसार। मद्यसार में ऐसी वस्तुऐं मिला दी जाती हैं जिससे वह पीने के काम का न रहे परन्तु जलाने में काम आ सके। इस प्रकार के मद्यसार पर टैक्स भी बहुत कम लिया जाता है जिससे वह सस्ता बिक सके।
Dense घना.
Density घनत्व; किसी वस्तु के एक घन सेन्टीमीटर का भार ग्रामों में या एक घनफुट का भार पाउन्डों में.
Density ( photo ) अस्वच्छता मात्रा.
Density, Absolute परम घनत्व; निरपेक्ष घनत्व.
Density Bottle घनत्व बोतल.
Density, Relative आपेक्षिक घनत्व; वह संख्या जो यह बतलावे कि कोई वस्तु पानी से कितने गुणा भारी है.
Deoxidise अम्लजातहरण; निरोषजनी करण; ओषजन से रहित करना.
Dependent सापेक्ष.
Dependent Event सापेक्ष घटना.
Depolarize ( Elec. ) ध्रुव अनाच्छादन करना.
Depolarization ( of cell ) ध्रुव अनाच्छादन.
Depolymerisation प्रभुता का हरण.
Deposit परिन्यास; निक्षेप; नीचे जमने वाली वस्तु.
Deposit ( e. c. ) परिन्यस्त होना; जमना.
Depress अवनमन करना; अवनत करना.
Depression अवनमन; अवनतांश.

Depression, Angle of: अवनमन कोण.
Depression Constant अवनमन गुणक.
Depth गहराई.
Derivation उत्पत्ति; व्युत्पत्ति.
Derivative प्रसूत; व्युत्पन्न.
Derived व्युत्पन्न.
Derived Units व्युत्पन्न एकांक.
Derived Expression व्युत्पन्न व्यंजक; व्युत्पन्न राशि.
Derived Functions व्युत्पन्न आवलम्ब्य.
Descending Order अवरोहीक्रम; अवरोहनक्रम.
Describe वर्णन करना.
Desiccate शुष्क करना; सुखाना.
Desiccator शुष्ककारक बरतन विशेष.
Design योजना.
Desilverize रौप्य वियोजन.
Destructive Distillation विच्छेदक स्रवण। यह क्रिया जिसके द्वारा किसी वस्तु को इतना गरम किया जाता है कि उसके अवयवों का विश्लेषण हो जाय और वे वाष्प रूप में परिणत हो जावें। इन वाष्प रूप अवयवों को भपके में ठण्डा करके पुनः प्राप्त कर लिया जाता है। लकड़ी, पत्थर का कोयला, इत्यादि वस्तुओं के Destructive Distillation से अनेक प्रकार के उपयोगी पदार्थ प्राप्त होते हैं।
Detect पहचानना; संधान करना; पता लगाना.
Detection संधान; पहचान; पता लगाना.
Determinant सारिणिक.
Determinant Function सारिणिक आवलम्ब्य.
Determinant, Skrew कुटिल सारिणिक
Determinant, Symmetrical सममित सारिणिक.
Determine निर्धारण करना.
Determined निश्चित; निर्धारित.
Detonate विस्फुटित करना; भड़ाका करना.
Detonative; Detonator विस्फोटक.
Develop ( Math. ) विवर्द्धन.
Develop ( Photo. ) विकाशन; प्लेट पर लिये हुये अदृश्य छायाचित्र का उभारना.
Developer (Photo.) विकाशक रासायनिक पदार्थ.
Deviate पथांतर होना; विचलित होना.
Deviation विचलन; पथच्युति.
Deviation, Minimum न्यूनतम च्युति; अल्पतम विचलन. (see Refraction of Light)
Device कौशल; युक्ति; तरकीब.
Devitrification कांच्यहीनता.
Devitrify कांच्यहीन करना.
Dew ओस.
Dew Point ओसांक; वह तापक्रम जिस पर ओस गिरने लगती है.
Dewar Flask ( see Vacuum Flask )
Dextrin डेक्सट्रिन; एक गोंद जो कपड़ों में कलप देने के तथा खाने के काम में आता है.
Dextro Rotary दक्षिणावर्तक.
Dextrose डेक्सट्रोज; स्टार्च से बनाई हुई शक्कर.
Di- द्वि-; दो संख्या वाचक उपसर्ग.
Diacidic द्वि आम्लिक.
Diactinic Rays प्रकीय रश्मि.
Diagonal कर्ण.
Diagonal Scale कर्णमानक; कर्ण स्केल.
Diagonometer विद्युत परिचालन शक्ति मापक.
Diagram रेखाचित्र; नकशा; चित्र; आकृति.
Diagrammatic रेखा चित्रित; मर्मचित्रित.
Dial मुखपट्ट; डायल.
Dialyse पारपृथक करना.
Dialyser पारपृथक कारक.
Dialysis पारपृथक्करण.
Diamagnetic प्रतिचुम्बकीय.
Diamagnetism प्रतिचुम्बकता; प्रतिचुम्बकत्व.
Diameter व्यास.
Diameters, Conjugate अनुबद्ध व्यास.
Diameters, Equi-conjugate समानुबद्धव्यास.
Diameters, Semi व्यासार्ध.
Diametrically Opposite बिलकुल उल्टा; सम्पूर्ण विपरीत; दूसरे छोर पर.
Diamond हीरा.
Diaphragm पृथक्करण पट्ट; झिल्ली; पतला परदा.
Diastase डायस्टेज; माल्ट में पाया जाने वाला एक खमीर जो स्टार्च को घुलनशील बना देता है.

Diathermancy तापवाहकता.
Diatomic द्विपरमाणुक.
Diatonic Scale सप्तक ( बाजे का ).
Diazo Compounds डायज़ो यौगिक; जैव यौगिकों की एक श्रेणी जिनमें नाइट्रोजन के दो परमाणु विशेष रूप से संयोजित होते हैं.
Dibasic द्विभास्मिक; द्विक्षारिक.
Dichroism द्विवर्णत्व.
Dichromatic द्विवर्णक.
Dichroscope द्विवर्णवीक्षग.
Dictaphone श्रुत-वाचक यन्त्र; ऐसा यन्त्र जिसमें भाषण एक बेलनाकार चूड़ी पर व्यक्त हो जाता है और आवश्यकतानुसार फिर सुना जा सकता है.
Didymium डाइडीमियम; प्रेसोडिमियम तथा नियोडिमियम धातुओं का मिश्रण.
Die-casting ढालना; जल्दी गलने वाली धातुओं की वस्तुयें ढालना.
Diesel Engine ( see Engine ).
Dielectric वैद्युतांगण; विद्युत प्रवाह असमर्थ; वैद्युत प्रवाह को रोकने के गुण वाला.
Dielectric Constant वैद्युतांगण अंक.
Dielectric Current वैद्युतांगण धारा वा प्रवाह.
Die-sinking मुहरें खोदना; सिक्कों, मेडलों इत्यादि पर छाप लगाने के लिये इस्पात की मुहरें खोदना.
Difference अन्तर; वियोगफल; पार्थक्य; भेद.
Difference, Common सार्व अन्तर.
Difference, Finite परिमित अन्तर.
Difference, Method of: अन्तर विधि.
Difference, Path पथाभेद; पथांतर.
Difference, Squared वर्गान्तर.
Difference of Pressure चापभेद.
Different भिन्न; विभिन्न.
Different Orders विभिन्न श्रेणी.
Differential अवकल.
Differentiable अवकल्य.
Differential Calculus चलन कलन; उच्चगणित का एक विभाग.
Differential Coefficient अवकल गुणक.
Differential Equation अवकल समीकरण.
Differential Galvanometer भेद दर्शक धारामापक.
Differential Pulley अन्तरीय घिरणी; विभेद चक्री.
Differential Screw विभेद स्क्रू.
Differential Thermometer प्रभेद दर्शक तापमान.
Differential Tone वियोजित सुर.
Differential Wheel and Axle अंतरीय चक्र और धुरी.
Differentiate अवकलन करना.
Diffract विवर्त्तित करना.
Diffraction विवर्तन; जल, विद्युत, प्रकाश, ध्वनि इत्यादि की तरंगों का किसी रुकावट डालने वाली वस्तु के पास से मुड़ कर निकलना.
Diffraction Grating विवर्तन रेखापट; वर्तक ग्रेटिंग.
Diffuse व्याप्त होना; फैलना.
Diffused Light व्याप्त आलोक; परिक्षिप्त प्रकाश; फैला हुआ प्रकाश.
Diffusion ( Phy. ) विकीर्णन; प्रकाश किरणों का आवर्तित होकर फैल जाना.
Diffusion ( Che. ) प्रसरण; व्यापन; परस्पर घुलनशील गैसों अथवा द्रवों का मिला कर रख दिये जाने पर स्वतः ही परस्पर घुल जाना। यदि बीच में कोई रन्ध्रयुक्त ( Porous ) झिल्ली लगा दी जाय तो भी परमाणुओं की गति के कारण Diffusion होता रहता है।
Diffusion Pump व्यापन श्वसनी वा पम्प.
Diffusion Tube व्यापन नलिका.
Digest पाक करना; पचाना; हल करना.
Digester पाचक यंत्र.
Digit अंक.
Dihedral Angle द्वितल कोण.
Dilatation प्रसार; विस्तारन.
Dilatometer विस्तारमान.
Dilute तनु करना; जल मिलाना; हलका करना.
Dilution तनुकरण; तनुता; जल मिलाने की क्रिया.
Dim धुन्धला; मंद; धीमा.
Dimension विस्तार; परिमाण.
Dimension, Fourth चतुर्थ परिमाण.

Dimension of an Equation समीकरण घात.
Dimensional Equation घातीय समीकरण.
Dimorphicous द्विरूपीय.
Dimorphism द्विरूपता; द्वि-मणिभता; किसी पदार्थ का दो प्रकार के मणिभ रूपों में प्रकट होने का गुण.
Dimorphous द्वि-मणिभ.
Dioptre डायोप्टर; ताल ( lens ) सम्बन्धी परिमाण जो उसके नाभि दूरत्व का विलोम होता है.
Dioptric System वर्तन विधि.
Dioptric Telescope डायोप्टर दूर वीक्षण.
Dioptrics डायोप्टर शास्त्र.
Dip ( mag. ) विनति; चुम्बक-सूची के सिरे का पृथ्वी की चुम्बकीय शक्ति के कारण नीचे झुकना.
Dip Circle विनति वृत्त, अवपात मापक.
Dip Needle विनति सूचि.
Direct सीधा; सरल.
Direct Combination प्रत्यक्ष संयोग; ऋजु संयोग.
Direct Current सरल प्रवाह.
Direct Image प्रत्यक्ष प्रतिबिम्ब.
Direct Impact प्रत्यक्ष संघात.
Direct Method ऋजु विधि; सरल विधि.
Direct Motion ऋजु गति.
Direct Ray ऋजु रश्मि.
Direction दिशा.
Direction of Motion गति की दिशा.
Directly प्रत्यक्ष भाव से, अनुक्रमतः.
Directly Impinge सीधा टक्कर मारना.
Directly Proportional समानुपाती; अनुक्रमानुपाती.
Directly Varies अनुक्रमतः परिणत होता है.
Director Circle प्रधान वृत्त; परिचालक वृत्त.
Dirigible व्योमपोत; जर्मन जेपलिन के प्रकार का वायुयान जो गैस से ऊपर उठता है और इंजन से आगे चलता है. (see Airship)
Disadvantage, Mechanical यांत्रिक हानि.
Disc मंडल; चक्र.
Discharge (n.) ( elec. ) निवृत्ति; विद्युत का निकल जाना. ( v. ) निवृत करना या होना.
Discharge, Brush ब्रश के समान विसर्ग
Discharge, Oscillatory दोलित विसर्ग.
Discharge, Silent निःशब्द विसर्ग.
Discharge, Slow मन्थर विसर्ग.
Discharge, Spark स्फुलिंग विसर्ग.
Discharger विसर्जक, विद्युत् संचार को विसर्जित करने का यंत्र.
Disconnected छिन्न; असम्बद्ध.
Discontinuity विच्छेद; विरतता
Discord बेसुरापन; असंगत सुरों के बजाये जाने से उत्पन्न होने वाली कर्ण-कटु ध्वनि.
Discordant बेसुरा; असंगत.
Discover खोज करना; अन्वेषण करना.
Discovery खोज.
Dish थाली; रकाबी.
Disinfectant निःसंक्रामक; रोगाणुनाशक.
Disintegration खंडन (see Radio-activity).
Dispersion विस्तरण; वर्ण-विश्लेषण; सूर्य किरणों का सात रंगों में विभाजित होना। सूर्य के प्रकाश में सात रंगों का सम्मिश्रण है। ये सात रंग वही हैं जो इन्द्र धनुष में दिखलाई पड़ते हैं, अर्थात्, कासनी, नीला, आसमानी, हरा, पीला, नारंगी और लाल। यदि सूर्य की एक किरण काच के पारदर्शक त्रिपार्श्व ( Prism ) में होकर निकाली जाय तो सात रंगों की एक पट्टी सी दिखलाई पड़ती है जिसे वर्ण-चित्र ( Spectrum ) कहते हैं। वस्तुओं का रंगीन दिखलाई देना प्रकाश के इसी वर्ण विश्लेषण गुण पर निर्भर है। लाल वस्तु हमको लाल इस कारण दिखलाई देती है कि वह सूर्य-प्रकाश के सात रंगों में से केवल लाल रंग की रश्मियों का परावर्तन करती है, बाकी ६ रंगों की रश्मियों को शोष लेती है। इन्द्रधनुष का कारण यह है कि सूर्य की किरणें वायुमण्डल में स्थित वर्षा-बिन्दुओं के द्वारा विस्तरित हो जाती हैं जिससे सात रंगों का गोलाकार वर्ण चित्र आकाश-पटल पर बन जाता है। वर्ण चित्र के दोनों ओर परा-कासनी तथा परा-लाल नामक रश्मियें होती हैं जो साधारणतया दृष्टिगोचर नहीं होतीं। परा-कासनी रश्मियों का आजकल चिकित्सा में प्रयोग होने लगा है। पानी

में तेल या किसी चिकने पदार्थ की बूंदें पड़ जाने से भी सात रंग दिखलाई पड़ने लगते हैं। यह भी विस्तरण का ही परिणाम है। झाड़-फानूसों में जो तिकोने बिल्लौरी काच लटके रहते हैं उनको नेत्रों के सामने रख कर देखने से प्रत्येक वस्तु स्पष्ट रूप से सात रंगों से रंजित नज़र आती है।

Dispersion, Normal नियमित वर्ण विश्लेषण.

Dispersive Power वर्ण-विश्लेषकता.

Displace स्थानांतर करना.

Displacement स्थानांतर.

Displacement, Upwards ऊर्ध्व स्थानांतर; ऊपर की ओर निकाल दिया जाना.

Displacement, Downwards अधः स्थानच्युति; नीचे की ओर निकाल दिया जाना.

Displacement of Water जलच्युति; बरतन में से जल का किसी गैस द्वारा बाहर निकाल दिया जाना.

Dissipate क्षय करना; अपचय करना.

Dissipation of Energy शक्ति क्षय करना.

Dissociated व्यवच्छिन्न; विघटित.

Dissociation व्यवच्छिन्नता; विघटन; रासायनिक यौगिकों का स्वतः ही विश्लिष्ट हो जाना.

Dissociation, Electrolytic वैद्युत विघटन.

Dissociation, Gaseous गैसीय विघटन.

Dissociation Pressure विघटन दवाव.

Dissociation Theory विघटन सिद्धान्त.

Dissociation, Thermal तापीय विघटन.

Dissolve घुलना; विलीन करना या होना; द्रवीभूत करना या होना.

Dissolved विलीन; घुलित.

Dissolution विलय; द्रवण.

Dissonance कनसुरापन; किसी राग के विवादी स्वरों के बजाये जाने से उत्पन्न होने वाली कर्ण-कटु ध्वनि.

Dissonant कनसुरा; कर्ण-कटु.

Distance दूरी.

Distance, Angular कोणांतर.

Distance, Focal नाभ्यांतर; नाभिदूरत्व.

Distil स्रवित होना या करना; भपके में खींचना.

Distillation स्रवण; तिर्याक पातन; भपके में खींचने की क्रिया। यह क्रिया द्रवों को विशुद्ध करने के लिये या वस्तुओं का अर्क खींचने के लिये काम में लाई जाती है। जिस यन्त्र के द्वारा यह क्रिया संपन्न होती है उसे भपका-यन्त्र कहते हैं। भपके कई प्रकार के होते हैं। परन्तु सिद्धान्त सबका यही है कि भाफ को ठंडा करके द्रवीभूत कर लिया जाय। भपके के तीन मुख्य भाग होते हैं: १—रिटार्ट या देगची जिसमें वस्तु गरम की जाती है ;२—कंडेन्सर या शीतक-नली जो पानी में डूबी रहती है और भाफ को ठंडा करती है; ३—रिसीवर या प्राप्ति-पात्र जिस में ठंडा किया हुआ द्रव इकट्ठा हो जाता है।

Distillation, Destructive ( see Destructive Distillation )

Distillation, Fractional आंशिक स्रवण; जब विभिन्न क्वथनांकों वाले द्रवों के मिश्रण में से कोई एक द्रव प्राप्त करना हो तो Fractional D. का प्रयोग करते हैं अर्थात् मिश्रण का तापक्रम उतना ही रखते हैं जितना उस द्रव का क्वथनांक हो। इससे वह द्रव तो उबल कर भाफ बन जाता है परन्तु दूसरे द्रव देगची में ही रह जाते हैं।

Distilled स्रवित; स्रुत; भपके में खिंचा हुआ.

Distillery शराब की भट्ठी; शराब खींचने का स्थान.

Distinguish प्रभेद प्रदर्शन; भेद बतलाना.

Distorted विकृत.

Distortion विकृति.

Distributed वितरित; संस्थित; वितीर्ण.

Di-thionic द्वि थायोनिक (see Thionic).

Divalent द्विबंध; द्वियोजी ( see Valency ).

Divariant द्वि परिणम्य.

Diver निमज्जक; गोताखोर.

Diver, Cartesian कारतीय निमज्जक; यह एक प्रकार का खिलौना है जो वायु के दवाव के सिद्धान्त पर बनाया जाता है। एक काच के बर्तन में थोड़ा पानी भरके कोई खिलौना तैरा दिया जाता है और बरतन के मुँह पर रबड़ की झिल्ली बांध दी जाती है जिसको दवाने से खिलौना उछलता है।

Diverge फैलना; अपसृत होना.

Divergence अपसरण.

Divergent अपसृत; फैला हुआ.
Divergent Lens अपसृत ताल; ऐसा ताल जो प्रकाश किरणों को एक बिन्दु पर केन्द्रीभूत न करे बल्कि उनको फैलादे। नतोदर ताल divergent होते हैं।
Divergent Products अपसृत गुणनफल या पदार्थ.
Divide भाग देना; विभक्त करना.
Diving Bell निमज्जन प्रकोष्ठ; एक घंटाकार यंत्र जिसमें बैठकर समुद्र में उतरते हैं.
Diving Rod जल निर्देशक छड़ी; एक V आकारकी लकड़ी या इस्पात की पत्ती जो जमीन में पानी बतलाने वाले लोग काम में लाते .
Divisibility विभाज्यता.
Divisible विभाज्य.
Division भाग; भाग क्रिया; विभाजन.
Doldrums शान्त प्रदेश; विषुवत रेखा के दोनों ओर का प्रदेश जहां वायुकी गति नहीं मालूम होती.
Dolomite डोलोमाइट; मैग्निशियम संयुक्त चूने का पत्थर जिससे भट्टियों में लगाने की ईंटें बनाई जाती हैं.
Dominant Note वादी स्वर, किसी राग में मुख्यतः प्रकाशित होने वाला तथा उस राग के रूप को प्रकट करने वाला स्वर.
Doppler Principle डाप्लर सिद्धान्त; प्रकाश अथवा ध्वनि तरंगों की आवृत्ति का नियम.
Doppler Effect डाप्लर प्रभाव। जिधर से प्रकाश अथवा ध्वनि तरंगें आ रही हों उस ओर या उससे विपरीत ओर गति करने वाले को वे तरंगें क्रमशः तेज़ या मन्द प्रतीत होती हैं।
Dot बिन्दु
Dotted Line बिन्दुमय रेखा.
Double Bond द्विबंधन.
Double Concave युगल नतोदर.
Double Contact द्विस्पर्श.
Double Convex युगल उन्नतोदर.
Double Decomposition युग्म विच्छेदन; एक रासायनिक क्रिया जिसमें दो यौगिक चार टुकड़ों में विभाजित होकर दो दो टुकड़ों के संयोग से दो नवीन यौगिक बनाते हैं.
Double Refraction द्विवर्तन, द्वि प्रतिसरण; कुछ रवों में प्रकाश किरणों को दो बार वर्तित करने का गुण होता है जिसके कारण इनमें एक वस्तु के दो प्रतिबिम्ब दिखाई पड़ते हैं.
Double Salts युग्मलवण; एक अम्ल तथा दो धातुओं का लवण, जैसे सोडियम-पोटाशियम टारटरेट.
Doubly Refracting द्विवर्तनीय; द्विप्रतिसारी.
Doublet द्विक.
Dowson Gas डाउसन गैस; कोक को जलाकर उस पर भाफ तथा वायु की क्रिया से बनाई जाने वाली एक जलन-शील गैस.
Drainer स्रावनी; छन्ना.
Draw अङ्कन करना; खींचना.
Drift मन्द गति से तैरना ( जड़ वस्तु ), वायु के वेग से उत्पन्न होने वाली समुद्री धारा.
Drift, Ether ईथर की मन्द गति.
Drill वेधनी; बरमा; छेद करने का यंत्र.
Drop बूंद.
Drop पतन; ह्रास; गिरना.
Dropping Funnel बिन्दु-पातन कीप; टोंटीदार कीप.
Drum बेलन; ढोलाकार.
Drum (cask) पीपा.
Drum music ढोल
Drum of Ear कर्णपट; कान का परदा.
Drum, Rotating परिभ्रामक बेलन; घूमने वाला ढोल.
Dry Cell शुष्क विद्युत् घट; सूखी बैटरी, यह बिजली की जेबी-बत्तियों, रेडियो इत्यादि में काम आती है। इसके बीच में एक कार्बन (कोयले) की पेंसिल सी होती है जिसके चारों ओर मैनगनीज-आक्साइड, कार्बन, नौसादर तथा जिन्क-क्लोराइड का मिश्रण भरा रहता है। इस मिश्रण के चारों ओर नौसादर, जिन्क-क्लोराइड तथा पेरिस-प्लास्टर की एक लेई सी बनाकर लगादी जाती है। यह सारा मसाला एक जीसे के पतले बरतन में भरकर ऊपर चपड़ी लगादी जाती है।
Dry Test शुष्क परिक्रिया; बिना घोल बनाये परीक्षा.
Drying Oils सूखने वाले तेल; अलसी, बादाम, इत्यादि के तेल जो हवा में सूख जाते हैं। ये तेल रंगसाजी के काम में आते हैं।

Ductile तन्य; तारवर्द्धनीय; जिस धातु का तार खींचा जा सके.

Ductility तन्यता; तारवर्द्धनीयता.

Duodecimal द्वादशांश.

Duplex Winding द्वैत वेष्टन.

Duralumin ड्यूरेल्युमिन; एक अत्यन्त कठोर मिश्र-धातु जो इस्पात से भी मजबूत होती है। इसमें ९४% अल्युमिनियम, ४% तांबा, १% मैग्निशियम और १% मैनगनीज़ मिला हुआ होता है। यह इस्पात से हलकी होने के कारण हवाई जहाज़ों में बहुतायत से लगाई जाती है।

Duration अवधि.

Dust शुष्क चूर्ण; धूल.

Dust Extractor हवा में से धूल खींचने का यंत्र। यह कारखानों की हवा को धूल-रहित करने के काम आता है। इसमें हवा को खींचने वाली भाथी और हवा को छानने की छलनियाँ लगी रहती हैं।

Dutch Metal डच धातु; कांसे के समान एक मिश्र धातु.

Dyad द्वियोजी.

Dyeing रंगसाज़ी; ऊनी, रेशमी तथा सूती कपड़ों को रंगना। यह अत्यन्त प्राचीन हुनर है। कृत्रिम रंगों के आविष्कार से पहले प्राकृतिक रंग काम में लाये जाते थे। केसर, मजीठ, पतंग, कसूम के फूल, टेसू के फूल, नील, रतन जोत, हल्दी, गेरू, हिरमिजी, पीली मिट्टी, कसीस, इत्यादि, इत्यादि, वस्तुओं से तरह-तरह के रंग बनाये जाते थे।

कुछ रंग तो ऐसे होते हैं जिनके घोल में कपड़ा डुबाने से रंग चढ़ जाता है परन्तु कुछ ऐसे होते हैं जिन्हें चढ़ाने के लिये किसी रंग-बन्धक पदार्थ (mordant) की आवश्यकता पड़ती है।

रंगने से पहले कपड़ों को खूब साफ़ धो लेना चाहिये। अगर ब्लीच कर लिया जाय तो और भी अच्छा है। ब्लीच करने के लिये ब्लीचिंग पाउडर को पानी में घोलकर गंधक के तेजाब की दो एक बूँदें डाल दी जाती हैं जिससे क्लोरीन गैस निकलने लगती है। मैला कपड़ा इस घोल में डुबाने से सफेद निकल आता है। ब्लीच करने के बाद कपड़े को साफ पानी में खूब धोना चाहिये जिससे तेज़ाब का अंश न रह जाय।

बंधेज की रंगाई बड़ी सुन्दर होती है। इससे कपड़े पर रंग-बिरंगी धारियां, ख़ाने, इत्यादि बन जाते हैं। जोधपुर में चूंनरियों की रंगाई बहुत अच्छी होती है। अलवर में कुछ रंगरेज एक ही कपड़े के दोनों ओर दो भिन्न प्रकार के रंग चढ़ा देते हैं। ऊनी कपड़े खौलते हुए पानी में, रेशमी कपड़े गुनगुने पानी में और सूती कपड़े ठंडे पानी में रंगे जाते हैं।

Dyes or Dye-Stuffs रंग; वस्त्रों को रंगने के काम में आने वाले पदार्थ। रंग दो प्रकार के होते हैं: (१) प्राकृतिक; (२) बनावटी। आजकल अधिकतर बनावटी रंग ही काम में आते हैं।

बनावटी रंगों का आविष्कार सबसे पहले जर्मनी में हुआ।

वस्त्रों पर प्रभाव के अनुसार भिन्न-भिन्न जाति के रंग अलग-अलग नामों से पुकारे जाते हैं। रंगों के मुख्य वर्ग निम्नलिखित हैं:—

तेज़ावी-रंग—ये ऊन और रेशम को रंगने में काम आते हैं। रङ्ग के घोल में ज़रासा तेज़ाब मिला दिया जाता है और कभी-कभी थोड़ासा नमक भी घोल दिया जाता है।

क्षारीय-रंग— ये अधिकतर रेशम और चमड़ा रंगने के काम में आते हैं। कभी-कभी ऊन भी इनमें रंग लिया जाता है लेकिन सूती कपड़ा कभी नहीं रंगा जाता। इनके घोल में साबुन मिलाया जाता या रंगने के बाद टारटरिक एसिड के घोल में कपड़ा भिगोया जाता है।

नांद या माट के रंग—ये रङ्ग अत्यन्त प्राचीन-काल से काम में आते हैं। नील, कसूम, इत्यादि रंग इसी श्रेणी के हैं। पहले रङ्ग देनेवाले पदार्थ को सड़ाया जाता है फिर कपड़े को उसमें डुबाकर हवा में सुखा दिया जाता है। सूख ने पर *रङ्ग प्रकट होता* है। ये रङ्ग बहुत पक्के होते हैं।

रंग बंधक (Mordants) उन वस्तुओं को कहते हैं जिनके घोल में कपड़े को पहले भिगोना पड़ता है जिससे वह रंग पकड़ ले। गंधक का तेजाब

और हीरा कसीस रंग-बन्धक का काम करते हैं। फिटकरी भी इस काम में लाई जाती है।

उदासीन-रंग—ये सूती कपड़ों पर बिना किसी रंग-बन्धक की सहायता के चढ़ जाते हैं परन्तु धुलने से जाते रहते हैं।

धातु के रंग—धातुओं के लवण जैसे कसीस इत्यादि से भी कपड़े रंगे जाते हैं।

नीलिन (Aniline) नामक जैव रासायनिक द्रव से सैकड़ों प्रकार के रंग बनते हैं। ये कोलतार या अनीलिन के रंग कहलाते हैं। नाइट्रोसो-रंग, अज़ोरंग अज़ीन-रंग, इत्यादि इनके अनेक भेद हैं।

Dynamic गत्यात्मक.

Dynamic Electricity चल-विद्युत.

Dynamic Isomerism चलतुल्यावयवता.

Dynamic Theory गत्यात्मक वाद.

Dynamics गतिविज्ञान.

Dynamics, Rigid दृढ़ पिंड गतिविज्ञान.

Dynamo Electric Machine तड़ितोत्पादक यंत्र; विद्युत शक्ति उत्पन्न करने का यंत्र; आज कल लगभग प्रत्येक बड़े नगर में विद्युत शक्ति उत्पादन करने के लिए एक पावर-हाउस होता है जिसमें अनेक डायनेमो दिन रात चलते रहते हैं।

Dynamometer वैद्युत-शक्ति मापक यन्त्र.

Dynamos and Electric Motors 'डायनमो' शब्द 'डायनमो इलेक्ट्रिक मशीन' शब्द का छोटा रूप है। डायनमो उस मशीन को कहते हैं जिसमें यांत्रिक (mechanical) या वैद्युत (electrical) शक्ति के उपयोग से वैद्युत-शक्ति या यांत्रिक-शक्ति उत्पन्न की जा सके। डायनमो शब्द से इलेक्ट्रिक मोटर (जो वैद्युत-शक्ति से यांत्रिक-शक्ति बनाने) तथा इलेक्ट्रिक उत्पादक (Generator जो यांत्रिक शक्ति से वैद्युत शक्ति बनावे) दोनों का बोध होता है परन्तु आज कल यह शब्द केवल generator के लिये प्रयुक्त होता है।

सिद्धान्त रूप से motor और generator में कोई भेद नहीं है परन्तु दोनों का कार्य एक दूसरे के विपरीत होता है। Generator में एक तांबे के तारों की बेष्टनी दो चुम्बकों के बीच में घुमाई जाती है जिससे विद्युत उत्पन्न हो जाती है और बेष्टनी के सिरों को तार से जोड़ने पर इस तार में विद्युत की धारा प्रवाहित होने लगती है। Motor में इसके विपरीत क्रिया होती है अर्थात् बेष्टनी में होकर वैद्युत-धारा प्रवाहित की जाती है जिससे बेष्टनी घूमने लगती है। इस सिद्धान्त पर आज साइकिल के लैम्प को जलाने वाले छोटे डायनमो से लगाकर एक लाख अश्व-शक्ति की वैद्युत धारा उत्पन्न करने वाले डायनमो, तथा एक छोटी घड़ी को चलाने योग्य मोटर से लगाकर बड़ी मिलों को चलाने वाली दसहजार अश्व-शक्ति तक की मोटरें बनाई गई हैं। डायनमो को चलाने के लिये वाष्प-शक्ति या जल-शक्ति का प्रयोग किया जाता है। टरबाइन्स (Turbines) में भाफ या बहुत ऊपर से गिराये हुये पानी की तेज़ धारा छोड़ी जाती है जिससे डायनमो का पहिया घूमने लगता है।

अमेरिका में नियागरा जल-प्रपात से चलने वाले डायनमो करोड़ों अश्व शक्ति की वैद्युत धारा उत्पन्न करते हैं। हिन्दुस्तान में भी अब जल-विद्युत् उत्पादन प्रणाली (Hydro-electric System) बम्बई, युक्त-प्रान्त; पंजाब इत्यादि देशों में काम में लाई जा रही है। Motor और Generator दो प्रकार के होते हैं (१) सरल प्रवाह (Direct current) वाले; (२) एकान्तर प्रवाह (Alternating current) वाले।

सरल प्रवाह सदा एक ही दिशा में होता रहता है परन्तु एकान्तर-प्रवाह एक बार एक दिशा में तथा दूसरी बार उसके विपरीत दिशा में, इस प्रकार बारी-बारी से बदल-बदल कर होता है।

आजकल एकान्तर-प्रवाह के डायनमो और मोटर अधिक काम में आते हैं क्योंकि एकान्तर प्रवाह जितनी शक्ति तक का बनाया जा सकता है उतनी शक्ति का सरल प्रवाह नहीं उत्पन्न किया जा सकता।

एकान्तर प्रवाह को सरल प्रवाह करने वाला यन्त्र दिशापरिवर्तक (Commutator) कहलाता है।

प्रवाह की शक्ति वोल्ट में नापी जाती है। अधिक वोल्ट के वैद्युत प्रवाह को कम वोल्ट का प्रवाह

घनाने के लिये धारा-परिणामक (Transformer) काम में लाया जाता है।

जिन तारों में होकर पावर-हाउस से वैद्युत-धारा उपयोग के लिये वितीर्ण होती है उन्हें प्रमुख-तार (Mains) कहते हैं।

Dyne डाइन; शक्ति की इकाई; एक ग्राम भार पर एक डाइन शक्ति के प्रयोग से १ शतांशमीटर प्रति सेकन्ड का गति-वृद्धि-क्रम उत्पन्न होता है।

# E

Ear कर्ण; कान; श्रवणेन्द्रिय.

Ear-drum कर्णपट; कान का परदा.

Earth मृत्तिका; मिट्टी.

Earth पृथ्वी; मृत्युलोक जिस पर हम निवास करते हैं। भारतीय गणना से इस पृथ्वी की आयु १९७२९४९०३६ वर्ष है। आधुनिक भू-गर्भ वेत्ता भी पृथ्वी की आयु को अब ५० करोड़ वर्ष तक की मानने लगे हैं। इसका आकार नारंगी के समान है। यह सूर्य से नौ करोड़ तीसलाख मील दूर है। पृथ्वी का अधिकांश भाग जलीय है। भीतर का भाग बहुत गर्म और पिघला हुआ है। पृथ्वी का विषुवतीय घेरा २४,९०४ मील; विषुवतीय व्यास ७,६२७ मील; आयतन २,६०,००,००,००,००० घन मीटर; भार ६,००,००,००,००,००,००,००,००,०७,००० टन; क्षेत्रफल १९,६९,५०,००० वर्ग मील (जल-प्रदेश १३,९४,४०,००० वर्ग मील तथा स्थल-प्रदेश ५,५५,१०,००० वर्ग मील) है।

Earth Currents पृथ्वी के भीतर प्रवाहित होने वाली वैद्युत धारायें.

Earth Inductor पृथिव्योपपादक;तारों की वेष्टनी जिस को घुमाने से पृथ्वी की चुम्बक-शक्ति के प्रभाव से उसमें एक अल्पकालिक वैद्युत धारा उत्पन्न हो जाती है.

Earth Magnetism भू-चुम्बकत्व; पृथ्वी में रहने वाली चुम्बक-शक्ति। इसी शक्ति के कारण चुम्बक की सुई तथा मत्स्य-यंत्र की सुई सदा उत्तर-दक्षिण की ओर रहती है। यह माना जाता है कि पृथ्वी एक बड़ा भारी चुम्बक है। जिस प्रकार चुम्बक के दो ध्रुव होते हैं उसी प्रकार पृथ्वी के भी दो चुम्बकीय ध्रुव हैं। ये ध्रुव भौगोलिक-ध्रुवों से भिन्न हैं। पृथ्वी की चुम्बक शक्ति में अनेक कारणों से सदा परिवर्तन होते रहते हैं।

Earth Metals मिट्टी की धातुयें; बेरियम, स्ट्रान्शियम तथा केल्शियम धातुयें.

Earth Oil पेट्रोलियम; मिट्टी का तेल.

Earth Plates भू-फलक; पृथ्वी में गाड़ी जाने वाली धातु की चादरें। तारवर्की में वैद्युत-वाहक तार का एक सिरा भू-फलक से जोड़ दिया जाता है जिससे वैद्युत-चक्र (circuit) पूरा हो जाता है क्योंकि पृथ्वी में विद्युत-चालक शक्ति होती है।

Earthquakes भूचाल; भूकम्प; पृथ्वी का हिलना। वैसे तो पृथ्वी सदा गति करती रहती है और हमको मालूम भी नहीं होता, परन्तु भूचाल एक स्थानीय घटना है। जब किसी स्थान पर पृथ्वी की ऊपरी पपड़ी में कुछ गड़बड़ पैदा होती है तो उस प्रदेश में तथा उसके आस पास के प्रदेशों में जमीन हिलती है। ज्वालामुखी पहाड़ों के फटने से भी भूकम्प आते हैं।

Earths, Rare (see Rare Earths)

Earth-ware, Earthen-ware मिट्टी के बरतन.

Eau de Cologne ओ-डी-कलोन; कलोन का पानी; एक सुगन्धित द्रव जो कलोन (जर्मनी का एक नगर) के रहने वाले एक वैज्ञानिक ने तैयार किया था। इसमें वनस्पतियों के सत्व, मद्यसार तथा कुछ उड़नशील तेल होते हैं।

Eau de Javelle (see Eusol)

Ebb Tide (see Tides)

Ebonite इबोनाइट; इसे वल्कनाइट (Vulcanite) भी कहते हैं। यह एक कठोर पदार्थ है जो रबड़ और

गंधक को मिलाने से बनता है। फाउन्टेन पेन, कंघे, बिजली के यन्त्र इत्यादि इससे बनते हैं.

Ebony आबनूस; काले रंग की एक अत्यन्त कठोर तथा वज़नी लकड़ी

Ebbullioscope क्वथनांक मापक यन्त्र.

Ebbullition उबलना; उबाल। जब किसी द्रव को लगातार गरम किया जाय तो पहले तो उसका तापक्रम बढ़ता है परन्तु थोड़ी देर बाद तापक्रम स्थिर हो जाता है और द्रव में बुदबदाहट होने लगती है। इसे उबलना कहते हैं, तथा जिस तापक्रम पर यह क्रिया होती है उसे क्वथनांक ( Boiling Point ) कहते हैं। उबाल आने पर द्रव वाष्प रूप में बदलने लगता है और थोड़ी देर में सारा द्रव वाष्प बन कर उड़ जाता है, परन्तु ताप-क्रम वही रहता है।

Eccentric केन्द्र-च्युत; ऐसा पहिया जिसकी धुरी उसके असली केन्द्र से ज़रा हटकर हो। ऐसे पहिये मशीनों की गति को बदलने के लिये लगाये जाते हैं.

Echo प्रतिध्वनि; गूंज; ध्वनि का किसी वस्तु से टकरा कर लौटना; यह ध्वनि की तरंगों के परावर्तन से उत्पन्न होती है.

Echo Sounder गहराई नापने का यन्त्र; जहाज से कोई ध्वनि छोड़ी जाती है और समुद्र के तल से उसके परावर्तित होकर लौट आने का समय Echo Sounder द्वारा नाप लिया जाता है। फिर ध्वनि की गति के नियम से गणना करके गहराई का पता लगा लेते हैं।

Eclipse प्रकाशावरोध; प्रकाश किरणों का रुक जाना; ग्रहण.

Eclipse, Annular कुण्डलाकार ग्रहण; ऐसा सूर्यग्रहण जिसमें सूर्य का बीच का भाग तो सारा ढक जाता है परन्तु चारों ओर एक चमकदार छल्ला दिखलाई पड़ता है.

Eclipse, Lunar चन्द्र-ग्रहण; चन्द्रमा स्वयं चमकने वाला पिंड नहीं है परन्तु सूर्य के प्रकाश से चमकता है। अतः जब चन्द्रमा और सूर्य के बीच में पृथ्वी आ जाती है तो उसकी छाया चन्द्रमा पर पड़ने से चन्द्र-ग्रहण हो जाता है।

Eclipse, Partial आंशिक ग्रहण.

Eclipse, Solar सूर्य-ग्रहण; जब पृथ्वी और सूर्य के बीच में चन्द्रमा आ जाता है तो यह सूर्य के कुछ भाग को ढक लेता है। इसे सूर्य-ग्रहण कहते हैं। सूर्य-ग्रहण १८ वर्ष ११⅓ दिन के अन्तर से पड़ते रहते हैं।

Eclipse, Total खग्रास ग्रहण; चन्द्रमा अथवा सूर्य का बिलकुल छिप जाना। सूर्य का खग्रास ग्रहण बहुत कम और बहुत थोड़ी देर दिखाई देता है क्योंकि चन्द्रमा सूर्य से बहुत छोटा है। सूर्य के खग्रास ग्रहण का अध्ययन करने के लिये सारे संसार के वैज्ञानिक उन स्थानों पर जाते हैं जहां से पूरा ग्रहण दिखाई पड़े। साधारण अवस्था में सूर्य की ओर देखना अत्यन्त कठिन है परन्तु ग्रहण काल में उसकी तसवीरें ली जाती हैं और सूर्य में कौन कौन से तत्व हैं इसका पता लगाया जाता है। खग्रास सूर्य-ग्रहण के समय सूर्य पिंड के चारों ओर उठती हुई हजारों मील ऊंची ज्वालायें दृष्टि गोचर होती हैं। इन्हें प्रभा-मण्डल (Corona) कहते हैं। जर्मन वैज्ञानिक आयन स्टाइन ( Einstein ) ने यह प्रतिपादन किया है कि प्रकाश की किरणें जब किसी बड़े पिण्ड के पास होकर निकलती हैं तो मुड़ जाती हैं। इस कथन की सत्यता की जांच भी सूर्य-ग्रहण के समय उसके आस पास के तारागण की फोटो लेकर की जा रही है।

Economiser इकोनोमाइज़र; भाफ के इन्जनों में फिजूल जाने वाली गर्मी को उपयोग में लाने वाला एक उपकरण.

Eddy आवर्त; चक्कर; पानी में पड़ने वाला भंवर; हवा का चक्कर.

Eddy Currents चक्रप्रवाह; परिवर्तनशील चुम्बकीय क्षेत्र में रक्खी जाने पर धातुओं में उत्पन्न होने वाली चक्राकार वैद्युत-धारायें। धातु के बने हुये वैद्युत-यंत्रों में इन धाराओं के कारण बहुत गड़बड़ होजाती है।

Eddy Current ( Foucault ) Brake चक्रप्रवाह निरोधक; अल्युमिनियम या तांबे का एक गोल मंडल जो शक्तिशाली चुम्बकीय क्षेत्र में घूमता है। बिजली की धारा नापने के मीटरों में इसका प्रयोग किया जाता है।

Edge धार; प्रान्त; कोर; किनारा.

Edge-runner Mill वस्तुओं का चूर्ण करनेकी मशीन।

इसमें एक घूमने वाला ढोल होता है जिसमें दो बेलन लगे होते हैं।

Effect प्रभाव; असर.

Effervescence बुदबुदाहट; किसी द्रव में से गैस का बुदबुदाहट के साथ बाहर निकलना, जैसे सोडावाटर में से गैस निकलती है।

Efficiency दक्षता; लाभ; उपयोगिता.

Efficiency of Machines मशीन की उपयोगिता या कार्य-क्षमता; मशीन से होने वाले कार्य तथा उसके चलाने में व्यय होने वाली शक्ति का अनुपात। शत प्रतिशत क्रिया-शक्ति की मशीन असंभव है। सबसे अधिक कार्य-क्षमता (९२%) जल-शक्ति से चलने वाली मशीनों में होती है। भाफ के इंजन की कार्य-क्षमता केवल ८–९% होती है।

Efficiency of Electric-lamp बिजली के लैम्प की उपयोगिता; लैम्प में खर्च होने वाली बिजली की धारा तथा उसके बत्तीबल का अनुपात। यदि ३० वाट का लैम्प २५ कैन्डल-पावर प्रकाश देता है तो उसकी उपयोगिता ३०/२५ अर्थात् १·२ होगी।

Efflorescence प्रस्फुटन; चूर्ण-स्फुटन; रवों का खिल जाना। बहुत से रवों में यह गुण होता है कि यदि उन्हें हवा में रख दिया जाय तो वे अपना रवे का पानी परित्याग करके चूर्णवत् हो जाते हैं। इसे 'मर जाना' भी कहते हैं। मरा हुआ तूतिया, मरा हुआ सोहागा, साधारण शब्द हैं।

Efflux प्रस्रव; निस्सरण.

Effort प्रयास; मशीन में लगाई जाने वाली शक्ति.

Effusion अभिस्यन्दन; गैसों का किसी रंध्र-युक्त झिल्ली में होकर मिल जाना.

Egg Oil अंडे का तेल; अंडे की ज़र्दी में से निकाला जाने वाला एक वसीय पदार्थ जो चमड़े पर पालिश करने के काम में आता है.

Einstein's Theory (see Relativity).

Eka Elements (see Elements).

Elastic स्थिति-स्थापक; रबड़ की तरह लचकदार; जो खींचने से खिंच जाय और दबाने से दबजाय परन्तु फिर अपनी साधारण अवस्था में आजाय। आज कल रबड़ और रेशम का बना हुआ एक फीता आता है इसे भी Elastic कहते हैं।

Elastic Fatigue स्थिति-स्थापक श्रान्ति; अत्यन्त तनाव होने से वस्तुओं की स्थिति स्थापकता जाती रहती है.

Elastic Limit स्थिति-स्थापक सीमा; यदि वस्तु में सीमा के बाहर तनाव हो तो वह टूट जाती है

Elasticity स्थिति-स्थापकता; ठोस, द्रव अथवा गैसीय पदार्थों का वह गुण जिसके कारण वे दबाव हट जाने पर अपनी असली सूरत में आ जाते हैं। स्थिति स्थापकता का एक मापांक (modulus) होता है जो दबाव (stress) अर्थात् लगाये गये बल, तथा तनाव (strain) अर्थात् पदार्थ में उत्पन्न होने वाली विक्रिया का अनुपात होता है। वस्तुओं की स्थिति स्थापकता के माप को यंग का मापांक (Young's modulus) कहते हैं। लोहे के पुल इत्यादि बनाने में यंग मापांक बहुत काम आता है।

Electrical Accumulator विद्युत-संचायक घट; इन में वैद्युत धारा जमा करके रक्खी जाती है और जहां डायनमो न हो वहां उसका उपयोग किया जा सकता है। काच, सीसा या सेल्युलाइड के बर्तन में सीसे के दो फलक लगे रहते हैं और उनके चारों ओर गंधक का तेज़ाब भरा रहता है। जब दोनों फलक वैद्युत-धारा के दोनों ध्रुवों से जोड़ दिये जाते हैं तो इनमें वैज्ञानिक क्रिया होती है और वैद्युत-शक्ति संचय होती जाती है। भरे जा चुकने पर जब दोनों फलकों को तार से जोड़ा जाता है तो उलटी रासायनिक क्रिया होने लगती है जिससे संचित वैद्युत-धारा तार में होकर प्रवाहित होने लगती है।

Electrical Condenser विद्युत-संग्राहक; ये भी वैद्युत-शक्ति संचय करने के काम आते हैं। इनमें सीसे के कई फलक होते हैं जिनके बीच बीच में अभ्रक के परत दे दिये जाते हैं।

Electrical Induction वैद्युत उपपादन; किसी विद्युत आविष्ट (charged) वस्तु के पास यदि कोई पिंड लाया जाय तो आविष्ट वस्तु के प्रभाव से उस पिंड में भी विद्युत-शक्ति पैदा हो जाती है। इसका यह नियम है कि यदि आविष्ट वस्तु में धन-विद्युत हो तो दूसरे पिंड में ऋण-विद्युत उपपादित होगी।

Electrical Measuring Instruments विद्युत के अनेक परिमाणों को नापने वाले विभिन्न यंत्र। आमीटर (Ammeter): विद्युत-धारा का परिमाण अम्पीयर में नापने का यंत्र; इलेक्ट्रोमीटर (Electrometer): आविष्ट पदार्थों का विभवान्तर नापने का यंत्र; गैल्वनोमीटर (Galvanometer): विद्युत-प्रवाहों के तुलनात्मक वेगों को बतलाने वाला यंत्र; ओमभीटर (Ohmmeter): विद्युत धारा का प्रतिरोध (Resistance) नापने का यंत्र; पोटेन्शियो मीटर (Potentiometer): विद्युत धाराओं के विभवान्तरों की तुलना करने का यंत्र, पोष्टआफिस बक्स (Post Office Box) वस्तुओं का प्रतिरोध (Resistance) नापने का यन्त्र; वोल्ट मीटर (Volt meter): विद्युत प्रवाह-बल नापने का यंत्र; वोल्टामीटर (Voltameter): रासायनिक तत्वों के वैद्युत-रासायनिक तुल्यांक (Electrochemical Equivalents) निकालने का यंत्र; वाट-मीटर (Watt-meter): विद्युतधारा का परिमाण वाट में, जिसे यूनिट (Unit) भी कहते हैं, नापने का यंत्र; व्हीट स्टोन सेतु (Wheatstone Bridge): प्रतिरोध नापने का यंत्र जिसका विकसित रूप पोस्टआफिस बक्स है।

Electrical Machine घर्षण से स्थिर विद्युत उत्पन्न करने का यंत्र। इसे विमशर्स्ट (Wimshurst) मशीन भी कहते हैं। इसमें काच के दो फलक रबड़ के साथ रगड़ खाते हैं जिससे विद्युत उत्पन्न होती है।

Electrical Resistance बाधा; प्रतिरोध; विद्युत-प्रवाह में पड़ने वाला विरोध या रुकावट। कई धातुयें विद्युत-प्रवाह की बड़ी सुन्दर चालक होती हैं परन्तु कई धातुओं में विद्युत-प्रवाह को एक प्रकार के विरोध का मुकाबला करना पड़ता है। इसे Resistance कहते हैं।

Electrical Transmission of Power विद्युत-शक्ति का वितरण या प्रेषण; बिजली-घर (Power House) से तारों द्वारा विद्युत-प्रवाह का उपयोग के लिये जगह-जगह पहुँचाना। इसका सबसे सरल रूप यह है कि डायनमो के धनांत (Positive Terminal) से एक तार बिजली की धारा को निर्दिष्ट स्थान तक ले जाता है और दूसरा तार उसे डायनमो के ऋणांत (Negative Terminal) पर वापिस ले आता है। इस प्रकार विद्युत-चक्र (Circuit) पूरा हो जाता है। बिना चक्र पूरा हुये विद्युत-धारा का प्रवाह नहीं हो सकता। तार के प्रतिरोध के कारण धारा का प्रवाह कुछ कम हो जाता है।

पहले तो बिजली घर से तार छोटे स्टेशनों (Sub- stations) को जाते हैं और वहाँ से बिजली का सार्वजनिक वितरण होता है। जहाँ आबादी कम हो वहाँ तार खंभों पर बाँधे जाते हैं परन्तु अधिक आबादी के स्थानों में बिजली के तार जमीन के अन्दर दबा दिये जाते हैं जिससे खतरा न रहे।

घरों, दुकानों, इत्यादि में बिजली इन्हीं मुख्य तारों (Mains) से ली जाती है।

जाल प्रणाली (Grid System) में एक बड़ा बिजली-घर किसी उपयुक्त स्थान पर बनाया जाता है और वहाँ बिजली की एकान्तर-धारा (Alternating Current) उत्पन्न की जाती है। परिवर्तकों (Transformers) के द्वारा बिजली का विभव १, ३२,००० वोल्ट तक बढ़ा दिया जाता है और इसे ऊँचे ऊँचे खंभों पर बाँधे गये उच्च विभव तारों (High Tension Mains) द्वारा छोटे स्टेशनों (Sub-stations) पर पहुँचाया जाता है जहाँ इसका विभव फिर नीचा कर दिया जाता है। इस प्रणाली का उपयोग भारतवर्ष में भी किया जा रहा है और युक्त प्रान्त, पंजाब, मद्रास, बम्बई, इत्यादि प्रान्तों में गाँव-गाँव में बिजली के तार पहुँचाये जा रहे हैं।

Electrical Units विद्युत की इकाइयाँ, विद्युत के परिमाण नापने की इकाइयाँ। वोल्ट (Volt) विद्युत-बल अथवा दबाव (Power) की इकाई। अम्पीयर (Ampere) विद्युत धारा के वेग (Strength) की इकाई। ओम(Ohm)प्रतिरोध (Resistance) की इकाई; एक वोल्ट बल की धारा एक ओम प्रतिरोध में एक अम्पीयर प्रवाह भेजती है। कूलोम(Coulomb) एक अम्पीयर वेग की धाराका एक सेकंड तक प्रवाह।

वाट (Watt) एक अम्पीयर वेगकी धारा का एक वोल्ट यल के साथ प्रवाह; यह खर्च होनेवाली बिजली के परिमाण की इकाई है। किलोवाट-घंटा (Kilo-watt hour) इसे यूनिट (unit) भी कहते हैं; एक हज़ार वाट की धारा यदि एक घंटे तक खर्च हो तो एक 'यूनिट' मानी जाती है।

Electric Alarm ( see Electric Bell )

Electric Alternator प्रत्यावर्तक डायनमो; प्रत्यावर्तक धारा ( Alternating Current ) बनाने वाला डायनमो. ( see Dynamos and Electric Motors ).

Electric Appliances वैद्युत-उपकरण; बिजली से काम करने वाले अनेक उपयोगी यन्त्र। आजकल बिजली का युग है। रोज़मर्रा के काम में आनेवाली असंख्य वस्तुओं में बिजली की ताकत का उपयोग किया जाने लगा है। इस प्रकार बिजली को मनुष्य-जाति का एक अत्यन्त उपयोगी सेवक बना लिया गया है। बिजली के चूल्हे, बिजली के पंखे, बिजली के टाइपरायटर, बिजली की बत्तियाँ, बिजलीकी चायदानी, बिजली के खिलौने, बिजली की इस्तरी, बिजली के रेफ्रिजरेटर (Refrigerator), बिजली की झाड़ू, इत्यादि, इत्यादि, अनेक वस्तुयें आविष्कृत हो चुकी हैं, और नित्य नई वस्तुओं का आविष्कार हो रहा है। बिजली से काम करनेवाली चीजें बड़ी उपादेय होती हैं और उनके द्वारा समय और धन की बहुत बचत होती है।

Electric Arc Lamp (see Arc Lamp) धातुओं इत्यादि को गलाने के लिए या बहुत तेज़ प्रकाश उत्पन्न करने के लिये काम में लाया जाता है.

Electric Atmosphere वैद्युत-मंडल; विद्युत-शक्ति से आविष्ट वातावरण जिसके कारण मेरुप्रभा, बिजली चमकना ( कौंधा ) इत्यादि आकाशीय घटनाएँ होती हैं.

Electric Attraction वैद्युताकर्षण. (see Electricity )

Electric Battery ( see Battery ).

Electric Bell बिजली की घंटी; बिजली से बजने वाली घंटी। इसमें एक लोहे का टुकड़ा होता है जिसमें बिजली की धारा प्रवाहित होने से वह चुम्बक बन जाता है और एक लोहे के हथौड़े को आकर्षित करता है। यह हथौड़ा घंटी पर लगकर 'टन-टन' की आवाज़ करता है। घंटी की बनावट ऐसी होती है कि इसमें बिजली की धारा रुक रुक कर चलती है जिससे बार बार हथौड़े की चोट घंटी पर पड़ती है। इसे जुड़ने-टूटने-वाली तरकीब ( make-and-break arrangement ) कहते हैं।

Electric Cable ( see Cable )

Electric Charge वैद्युत-आवेश (see Electricity).

Electric Current विद्युत प्रवाह; वैद्युत-धारा; बिजली या बिजली की धारा ( see Electricity ).

Electric Eel एक सर्पाकार मछली जिसके शरीर में विद्युत शक्ति होती है.

Electric Field वैद्युत-क्षेत्र ( see Electricity ).

Electric Furnace बिजली की भट्टी; यह Arc Lamp के सिद्धान्त पर बनाई जाती है तथा धातुओं को गलाने के काम में आती है.

Electric Fuse फ्यूज़; धातु का तार जो परिमाण से अधिक शक्ति-शाली विद्युत-प्रवाह होने से गल जाता है। घरू कामों के लिये जो बिजली की धारा दी जाती है उसका विभव ( Voltage ) निश्चित होता है। यदि इससे अधिक विभव की धारा तारों में आ जाय तो दुर्घटना की संभावना रहती है। अतः बचाव के लिये बीच में फ्यूज़ लगा दिये जाते हैं। यदि धारा का विभव बढ़ जाय तो ये फ्यूज़ गलकर विद्युत प्रवाह को अपने आप रोक देते हैं।

Electric Generator ( see Dynamos and Electric Motors).

Electric Heating वैद्युत-तापन; बिजली से वस्तुओं को गरम करना। पानी गरम करने, खाने पकाने, कमरा गरम करने इत्यादि के अनेकों यन्त्र आजकल बिजली से काम करते हैं। ये इस सिद्धान्त पर बने हुये होते हैं कि जब किसी ऐसी धातु में होकर बिजली प्रवाहित की जाय जो उसके प्रवाह का प्रतिरोध करे तो इस बाधा के फल-स्वरूप उस धातु में अत्यन्त गर्मी उत्पन्न हो जाती है।

Electric Heaters बिजली के चूल्हे (see Electric Heating); इनमें एक विशेष प्रकार की धातु की प्रतिरोधक वेष्टनी (Resistance Coil) लगी हुई होती है जो विद्युत प्रवाह के कारण लाल-गरम होजाती है और यही तेज अग्नि का काम देती है।

Electric, Hydro-(see Electricity, Hydro-)

Electric Incandescent or Glow Lamps बिजली के बत्ती या बत्तियां। इनकी रचना का सिद्धान्त भी वही है जो Electric Heaters का है। अच्छे बल्वों में टंगस्टन धातु का एक बहुत बारीक तार होता है जो विद्युत-प्रवाह से अत्यन्त गरम होकर दमकने लगता है। यह तार काच के एक ऐसे गोले में बन्द होता है जिसमें से या तो हवा बिल्कुल निकाल ली जाती है या कोइ जड़ गैस भर दी जाती है। गोले का मुंह घपड़ी से बन्द कर दिया जाता है और तार के दोनों सिरों को काच की बारीक नलियों में होकर बाहर निकाल दिया जाता है जिससे बत्ती का सम्बन्ध बिजली के तारों से जोड़ा जा सके। बल्वों पर उनकी शक्ति 'वाट' (Watt) में लिखी रहती है। लगभग १·२ वाट शक्ति एक बत्ती-शक्ति (Candle Power) के बराबर होती है। १० Watts के बल्व में लगभग २५ Candle-power होती है। आजकल अर्द्ध-वाट (Half-watt) के बल्व भी आते हैं जिन में १ वाट से कम विद्युत-शक्ति से १ बत्ती-शक्ति का प्रकाश उत्पन्न होता है।

Electric Lighting वैद्युत प्रकाश; बिजली की रोशनी; बिजली की रोशनी के लिये ५ बत्ती-शक्ति से लगाकर ४००० बत्ती-शक्ति तक के लैम्प बनाये जाते हैं।

Electric Motor (see Dynamos and Electric Motors)

Electric Oscillation वैद्युत-दोलन; जब एक धन विद्युत आविष्ट (Positively charged) पिंड ऋण विद्युत आविष्ट पिंड के पास लाया जाता है तो धन और ऋण विद्युत के संयोग से एक स्फुलिंग (Spark) उत्पन्न हो जाता है। इस स्फुलिंग की इधर-उधर गति को Electric Oscillation या Oscillatory Discharge कहते हैं। यह दोलन इतनी शीघ्रता से होता है कि नेत्रों से इसकी गति देखी नहीं जा सकती।

Electric Potential वैद्युत-विभव; किसी पिंड की वह वैद्युत-स्थिति जो यह बतलावे कि पृथ्वी से मिलाये जाने पर विद्युत-प्रवाह उस पिण्ड से पृथ्वी की ओर होगा या पृथ्वी से पिण्ड की ओर। जिस प्रकार जल ऊँचे तल से नीचे तल की ओर बहता है उसी प्रकार विद्युत ऊँचे विभव से नीचे विभव की ओर गति करती है। यदि विभवान्तर (Potential Difference) वाले दो पिंडों को मिलाया जाय तो विद्युत का प्रवाह ऊँचे या धन-विभव से नीचे या ऋण विभव की ओर होगा।

Electric Polarisation ध्रुवाच्छादन; विद्युत-घटों में हाइड्रोजन गैस के कारण उत्पन्न होने वाला विकार.

Electric Power वैद्युत-शक्ति; बिजली की ताक़त; ७४६ वाट-शक्ति खर्च करने वाले बिजली के यंत्र की एक घोड़े की ताक़त (Horse-power) मानी जाती है.

Electric Railways (see Electric Traction)

Electric Rays विद्युत-किरण; वैद्युत-रश्मियां; (see Radio Activity).

Electric Shock वैद्युत-आघात; बिजली से लगने वाला झटका या धक्का। यदि किसी आविष्ट पिंड को अथवा विद्युन्मय बिजली के तार को छुआ जाय तो शरीर को एक झटका लगता है जिसकी तेज़ी विद्युत के विभव पर निर्भर होती है। कभी कभी तो झटके से मृत्यु तक हो जाती है। यह धक्का इस कारण लगता है कि शरीर विद्युत का चालक है अतः विद्युत का प्रवाह शरीर में होकर पृथ्वी की ओर गति करने लगता है। यदि रबड़, सूखी लकड़ी, रेशम इत्यादि पर खड़े होकर या इनको हाथ में लेकर विद्युत-आविष्ट वस्तु को छुआ जाय तो झटका नहीं लग सकता क्योंकि ये पदार्थ विद्युत के चालक नहीं हैं। यदि कोई मनुष्य बिजली के तार से चिपक गया हो तो उसे हाथ से कभी नहीं छूना चाहिये। बांस से या रस्सी से उसे हटाना या खींचना चाहिये (see Electrocution)

Electric Spark वैद्युत-स्फुलिंग; धन और ऋण विद्युत

के मिलने से उत्पन्न होने वाली विजली की क्षणिक चमक.

Electric Storm विजली का तूफ़ान ( see Electricity, Atmospheric )

Electric Supply (see Electrical Transmission of Power).

Electric Supply, Household घरू-उपयोग के लिये विजली का वितरण। इस काम के लिये २२० वोल्ट तक की विद्युत-धारा दी जाती है। विजली के मुख्य तारों से सम्बन्धित दो तार जमीन में होकर या ऊपर से मकान में लाये जाते हैं। काम में आने से पहले विजली को फ्यूज़, मीटर और स्विच ( Switch ) में होकर जाना पड़ता है। ये तीनों उपकरण डिस्ट्रीव्यूटिंग वोर्ड ( Distributing Board ) पर लगे हुए होते हैं। हर एक वत्ती या पंखे इत्यादि के लिये अलग अलग स्विच होता है। इसके अलावा कुछ खाली प्लग-पाइंट भी लगा दिये जाते हैं। यदि कोई विजली का यंत्र चलाना हो तो प्लग के द्वारा उसका सम्बन्ध विजली के तारों से कर दिया जाता है।

Electric Switch विजली का वटन; स्विच; विजली को वन्द करने या जारी करने का उपकरण.

Electric Traction विद्युत-शक्ति का वाहनों में उपयोग; रेल, ट्राम इत्यादि वाहनों का विजली से चलाया जाना। सबसे पहले सन् १८७९ में वर्लिन प्रदर्शिनी में विजली से चलने वाली रेल का नमूना बना कर दिखाया गया था। इस रेल को चलाने वाली विजली रेल की पटरियों के वीच में एक तीसरी पटरी के द्वारा आती थी। परन्तु इसमें मनुष्यों और जानवरों को खतरा होने के कारण ऊपर तार लगाने की पद्धति निकाली गई। ट्राम गाड़ियों (Tramways) की छत पर एक डंडा लगा रहता है जिसके सिरे पर एक छोटा पहिया रहता है। यह पहिया विजली के तार के सम्पर्क में रहता है।

विजली से चलने वाली रेल गाड़ियों में या तो एक विजली का अंजन लगा दिया जाता है जिसका सम्बन्ध ट्राम की भाँति विजली के तारों से होता है या हरएक गाड़ी में विजली की मोटर लगी रहती है जिसका संचालन ट्रेन के अन्त में वने हुये एक यंत्रालय से होता है।

विजली की गाड़ियों का सबसे वड़ा फायदा यह है, कि इनकी चाल वहुत जल्दी वढ़ाई जा सकती है, अतः समय की वचत हो जाती है। दूसरे इनमें से धुआँ भी नहीं निकलता और शहरों की हवा खराव नहीं होने पाती।

विजली की गाड़ियाँ अधिक दूरी के लिये उतनी उपयोगी नहीं हो सकती क्योंकि विद्युत-धारा को वहुत दूर तक लेजाने में एक तो तारों का खर्चा वहुत पड़ता है दूसरे विद्युत-प्रवाह का वेग भी कम हो जाता है। सवसे वड़ा ख़तरा इस वात का है कि यदि विजली फेल हो जाय या कोई विजली के तारों को काटदे तो सारी गाड़ियाँ जहाँ की तहाँ रुकी रह जावें।

कहीं कहीं विजली की ऐसी गाड़ियाँ भी वनाई गई हैं जो जमीन पर चलने के वजाय आकाश में, खंभों पर स्थित रेल की पटरी या लोहे की मोटी रस्सियों पर लटकी हुई चलती हैं।

Electric Tramways }
Electric Trains } ( see Electric Traction )

Electric Transformer वैद्युत-परिणामक; विभव-परिवर्त्तक; वैद्युत-धारा के विभव ( Voltage ) को वढ़ाने या घटाने का यन्त्र। Transformers दो प्रकार के होते हैं: एक तो कम विभव की धारा का विभव ऊंचा करने वाले, तथा दूसरे ऊंचे विभव की धारा का विभव नीचा करने वाले। धारा को वहुत दूर ले जाने के लिये पहले तो एक प्रकार के transformer से उसका विभव वहुत ऊंचा कर दिया जाता है और फिर काम में लाने के लिये दूसरे प्रकार के transformer से उसका विभव नीचा कर दिया जाता है।

Electric Telegraph तार-यन्त्र; विजली से समाचार भेजने का यन्त्र.

Electric Telegraphy तार से समाचार भेजना। इसके लिये दो यन्त्रों की आवश्यक्ता होती है: ( १ ) दवाने की चावी ( Key ) या प्रेषक तथा (२) शब्द-ग्राहक ( Sounder ) जिसे मोर्स-साउन्डर कहते हैं। चावी को दवाने से 'गट्ट' या 'गर्र' का शब्द होता है

और यही शब्द बिजली के द्वारा साउन्डर में प्रतिध्वनित होता है। अंग्रेजी वर्णमाला के सब अक्षर इन्हीं दो संकेतों ('गट्ट' और 'गरं') को मिलाकर बना लिये गये हैं। सिद्धान्त यह है कि चाबी के दबाने से तार में विद्युत-प्रवाह जारी हो जाता है जिससे दूसरे स्थान पर स्थित साउन्डर में एक लोहे की छड़ चुम्बक के द्वारा आकर्षित होकर दो पेचों से टकराती है और 'गरं-गट्ट' शब्द उत्पन्न करती है। रेल के स्टेशनों पर साउन्डर के बजाय एक घड़ी काम में लाई जाती है जिसकी सुई के इशारों से भी 'गरं' और 'गट्ट' का बोध हो जाता है। Telegraphy का आविष्कार अंग्रेज वैज्ञानिक मोर्स (Morse, 1791—1872) ने किया था।

Electric Telephone टेलीफोन यन्त्र; तार से बातचीत करने का यन्त्र.

Electric Telephony टेलीफोन द्वारा दूर दूर स्थानों से बातचीत करना। आज कल telephony का प्रचार बहुत बढ़ रहा है क्योंकि इसके द्वारा हम दुनिया के परले सिरे पर बैठे हुये व्यक्तियों से भी इस प्रकार बातचीत कर सकते हैं जैसे मुंह दर मुंह बोल रहे हों।

टेलीफोन-यन्त्र का आविष्कार रीस (Reis) ने १८६० में किया। इसके बाद ग्रेहम बैल (Graham Bell) और ह्यूज (Hughes) ने इसमें महत्व पूर्ण सुधार किये।

टेलीफून यन्त्र के दो भाग होते हैं: (१) माइक्रोफोन (Microphone) जिसमें बात की जाती है तथा (२) ग्राहक (Receiver) जिसके द्वारा दूसरे की बात सुनी जाती है।

माइक्रोफोन में जब कोई बात की जाती है तो वायु की थरथराहट से उसके भीतर एक पतला पर्दा थरथराने लगता है जिससे विद्युत की धारा में भी इसी प्रकार की गति उत्पन्न हो जाती है। यह गति रिसीवर में आकर फिर ध्वनि के रूप में परिवर्तित हो जाती है।

घरों में लगे हुये टेलीफोन यन्त्रों का सम्बन्ध एक केन्द्रीय स्टेशन से होता है जिसे टेलीफोन एक्सचेन्ज (Telephone Exchange) कहते हैं। पहले एक्सचेन्ज में काम करने वाले आपरेटर (Operator) से यह नम्बर मांगा जाता है जिससे बात करना हो। आपरेटर बोलने वाले का सम्बन्ध उस नम्बर से स्थापित कर देता है। आधुनिक आटोमैटिक टेलीफून (Automatic Telephone) प्रणाली में आपरेटरों की आवश्यकता नहीं रहती। जिस नम्बर से बात करना हो उसे टेलीफोन यन्त्र पर बने हुये डायल पर घुमा दिया जाता है और वह नम्बर अपने आप मिल जाता है। अगर वह नम्बर खाली न हो तो एक विशेष प्रकार की ध्वनि सुनाई देने लगती है।

बहुत दूर के स्थानों से बातचीत करने में बीच के कई स्टेशनों से सम्बन्ध मिलाना पड़ता है। इन स्टेशनों पर ध्वनि-वर्द्धक (Amplifiers) लगे हुए रहते हैं जिनसे आवाज़ धीमी नहीं पड़ने पाती।

Electric Waves वैद्युत-तरंग; तड़ित् कंपन; दोलित विसर्ग (Oscillatory Discharge) से आकाश में उत्पन्न होने वाले उत्कंपन या लहरें। ये तरंगें वैद्युत-चुम्बकीय (Electro-magnetic) होती हैं। (see Wireless Telegraphy)

Electric Welding बिजली से धातुओं को जोड़ना। धातु या धातुओं के जिन दो टुकड़ों को जोड़ना हो उनको सम्पर्क में रखकर उनमें बिजली की धारा प्रवाहित की जाती है। इससे इतना ताप उत्पन्न होता है कि धातुओं के सिरे लाल गरम हो जाते हैं और उनको आसानी से जोड़ा जा सकता है।

Electricity बिजली; विद्युत; तड़ित; विद्युत-शास्त्र; विद्युत-विज्ञान; भौतिक-विज्ञान की वह शाखा जो विद्युत और उसके व्यापारों से सम्बन्ध रखती है। ताप के समान विद्युत भी एक शक्ति है जिसको हम देख नहीं सकते परन्तु जिसके प्रभावों का अनुभव कर सकते हैं। यद्यपि हम यह नहीं कह सकते कि वास्तव में बिजली चीज़ क्या है परन्तु हम उसके व्यापारों को भली प्रकार समझ सकते हैं।

अंग्रेज़ी का Electricity शब्द ग्रीक भाषा के शब्द इलेक्ट्रोन (Elektron) से निकला है जिसका अर्थ है अम्बर। अम्बर में यह गुण होता है कि यदि उसे किसी कपड़े से रगड़ा जाय तो वह काग़ज़ के टुकड़े, तिनके, इत्यादि हलकी चीज़ों को आकर्षित करने

लगता है। कहते हैं अम्बरके इस गुण का सब से पहले ग्रीस के थेल्स नामक विद्वान ने ईसा से ६०० वर्ष पूर्व पता लगाया था। भारतवासी भी अत्यन्त प्राचीन काल में लोहे को आकर्पित करने वाले अयस्कान्त मणि (चुम्बक) तथा तिनकों को आकर्पित करने वाले कर्पूर-मणि से भली प्रकार परिचित थे।

इंग्लैंड के डाक्टर गिल्बर्ट (Dr. Gilbert) ने १६०० ई० में यह सिद्ध किया कि हलकी वस्तुओं को आकर्पित करनेका गुण अम्बर के अतिरिक्त अन्य पदार्थों में भी रगड़ से उत्पन्न किया जा सकता है।

आधुनिक जीवन में बिजली का बड़ा भारी महत्व है और यह महत्व दिन पर दिन बढ़ता ही जा रहा है। बिजली का आविष्कार संसार के इतिहास में एक युगान्तरकारी घटना है।

विद्युत विज्ञान की दो शाखायें हैं: (१) स्थिर-विद्युत विज्ञान (Electrostatics) तथा (२) चल-विद्युत-विज्ञान या वैद्युत-प्रवाह विज्ञान (Electrodynamics or Current Electricity).

जब इबोनाइट (Ebonite), चपड़ी, या काच के टुकड़े को फलालेन या रेशम से रगड़ा जाता है तो उसमें कागज़ के टुकड़े, तिनके इत्यादि हलकी वस्तुओं को आकर्पित करने की शक्ति उत्पन्न हो जाती है। इस क्रिया को आवेपण (Electrification) कहते हैं और वह टुकड़ा विद्युत आविष्ट (Electrified or Charged with electricity) समझा जाता है।

आकर्पण (Attraction) की यह शक्ति घर्पण-विद्युत (Frictional Electricity) के कारण मानी जाती है। कभी कभी सूखे बालों में कंघा करने से या बिल्ली के शरीर पर हाथ फेरने से जो चट्-चट् की आवाज़ आती है उसका कारण घर्पण-विद्युत ही है।

परन्तु यदि रेशम से रगड़े हुये काच के एक छड़ को डोरे से लटका दिया जाय और इसी प्रकार रेशम से रगड़ा हुआ दूसरा काच का छड़ उसके पास लाया जाय तो इन दोनों में आकर्पण होने के बजाय प्रतिसारण (Repulsion) होता है, अर्थात् लटका हुवा छड़ दूसरे छड़ से प्रतिसारित (Repel) होकर दूर हट जाता है। इसी प्रकार फलालेन से रगड़े हुये इबोनाइट के दो छड़ एक दूसरे को प्रतिसारित करते हैं। परन्तु रेशम से रगड़ा हुआ काच का छड़ फलालैन से रगड़े हुये इबोनाइट को आकर्पित करता है। इससे फ्रेंच वैज्ञानिक डूफ़े (Du Fay) ने १७३३ ई० में यह सिद्धान्त निकाला कि विद्युत दो प्रकार की होती है:-(१) धन-विद्युत (Positive or Vitreous Electricity) जो काच को रेशम से रगड़ने पर उत्पन्न होती है तथा (२) ऋण-विद्युत (Negative Electricity) जो इबोनाइट को फलालैन से रगड़ने पर उत्पन्न होती है। समान रूप से आविष्ट (Similarly Charged) पिंड एक दूसरे को प्रतिसारित करते हैं और विरोधी आवेश (Opposite Charge) वाले पिंड परस्पर आकर्पण करते हैं।

जिस यंत्र से पिंडों के आवेश का ज्ञान प्राप्त किया जाता है उसे विद्युद्दर्शक (Electroscope) कहते हैं। (see Electroscope).

पहले यह खयाल किया जाता था कि केवल अ-धातु पदार्थों में ही विद्युत-आविष्ट होने का गुण होता है परन्तु स्टीफन ग्रे (Stephen Gray) ने १७३० ई० के लगभग यह खोज की कि विद्युत के लिहाज़ से वस्तुओं को दो श्रेणियों में रक्खा जा सकता है। एक तो ऐसी वस्तुयें जो विद्युत की चालक (Conductor) हों तथा दूसरी वे वस्तुयें जो विद्युत की प्रतिरोधक या अचालक या पृथग्न्यासक (Non-conductor or Insulator) हों। धातुयें विद्युत की चालक होती हैं अतः उनको रगड़ने से उत्पन्न होने वाली विद्युत हाथ के स्पर्श से शरीर में होकर पृथ्वी में विलीन हो जाती है। परन्तु यदि एक धातु के टुकड़े को काच इत्यादि अचालक वस्तु का दस्ता लगाकर पृथग्न्यस्त (Insulate) कर लिया जाय तो वह भी रगड़ने से हलकी वस्तुओं को आकर्पित करने लगता है।

स्थिर-विद्युत प्रणाली में बिजली के परिमाण की इकाई विद्युत का वह आवेश मानी जाती है जो एक छोटे गोले में हो तथा एक शतांशमीटर की दूरी पर

स्थित ठीक उसी प्रकार के दूसरे गोले को एक डाइन के बल से आकर्षित करे।

विद्युत का आवेश पिंडों के बाहरी तल पर ही रहता है, उनके भीतर नहीं रहता। किसी आविष्ट पिंड के चारों ओर के क्षेत्र में भी बल रेखाओं (Lines of Force) के कारण एक प्रकार का तनाव उत्पन्न हो जाता है। इसे उस पिंड का वैद्युत-क्षेत्र (Electric Field) कहते हैं।

यदि सम्पर्क के द्वारा एक पिंड से दूसरे पिंड में विद्युत का अंश स्थानांतरित हो जाय तो इसे चालन (Conductance) कहते हैं। परन्तु आविष्ट पिंड के समीप होने से ही दूसरे पिंडों में जो विरोधी विद्युत बल उत्पन्न हो जाता है उसे उपपादन (Induction) कहते हैं। (see Electrical Induction.)

इटली के वैज्ञानिक वोल्टा (Volta) ने १७९९ में वोल्टा विद्युत-घट (Voltaic cell) का आविष्कार करके विद्युत-विज्ञान को एक नया ही रूप दे दिया। वोल्टा ने यह सिद्ध कर दिया कि रासायनिक प्रतिक्रियाओं के द्वारा विद्युत का एक नियमित धारा प्रवाह उत्पन्न किया जा सकता है। इस विद्युत को वोल्टा के स्मरणार्थ वोल्टाइक-विद्युत (Voltaic Electricity) नाम दिया गया। उसने यह खोज की कि यदि गंधक के तेज़ाब के हलके घोल में एक जस्त का और एक तांबे का फलक डाल दिया जाय और दोनों फलकों को बाहर एक तार से जोड़ दिया जाय तो उस तार में विद्युत की धारा (Current) तांबे से जस्त की ओर प्रवाहित होने लगती है। तांबा इस घट का धन-ध्रुव (Positive Pole) तथा जस्त ऋण-ध्रुव (Negative Pole) कहलाता है। वोल्टा के बाद कई वैज्ञानिकों ने विद्युत-घट के परिष्कृत रूप निर्माण किये।

आगे चलकर विद्युत धारा के पांच प्रभाव खोज निकाले गयेः (१) चुम्बकीय-प्रभाव (Magnetic Effect)—इसकी खोज ऑयरस्टेड (Oersted) ने १८२० ई० में की। उसने बतलाया कि यदि एक चुम्बकीय सूची के ऊपर बिजली का तार ले जाया जाय तो सूची एक ओर कुछ घूम जाती है। बाद में विद्युत प्रवाह का यह प्रभाव भी मालूम हुआ कि किसी लोहे के टुकड़े में बिजली लगाने से वह चुम्बक बन जा[ता] है। तार और टेलीफोन की रचना में विद्युत के इ[स] प्रभाव का उपयोग किया गया है। (२) रासायनि[क] प्रभाव (Chemical Effect)—इसका दिग्दर्[शन] सबसे पहले बर्ज़ीलियस (Berzelius) ने करा[या] तथा फैरेडे (Faraday) ने इसके सम्बन्ध में क[ई] नियम प्रतिपादित किये। विद्युत धारा का रासायनि[क] प्रभाव इस प्रकार होता है कि यदि किसी रासायनि[क] यौगिक के घोल में होकर विद्युत प्रवाह किया जाय त[ो] उस यौगिक का विच्छेदन (Electrolysis) ह[ो] जाता है। इस प्रभाव का आजकल औद्योगिक-रसाय[न] में बहुत उपयोग किया जाता है। (३) तापन प्रभाव (Heating Effect) यह प्रभाव वोल्टा ने इ[से] मालूम कर लिया था (see Electric Heating) (४) विद्युत-चुम्बकीय उपपादन (Electro-magnetic Induction)—फैरेडे ने यह आविष्कार किया कि यदि तार की एक पिंडी चुम्बकीय क्षेत्र में घुमाई जाय तो उसमें विद्युत की धारा उत्पन्न हो जाती है। बिजली के डायनमो और मोटरें इसी प्रभाव [के] फल हैं, अतः इस आविष्कार की महत्ता का अनुमान करना असंभव है। आजकल जो बिजली का चमत्कार देखने में आता है उसका श्रेय इसी आविष्कार को है। (५) विद्युत-तरंग उत्पादन (Production of Electric Waves) मैक्सवैल (Maxwell) तथा हर्ज़ (Hertz) इत्यादि वैज्ञानिकों ने खोजकर यह बात निकाली कि जब वैद्युत तथा चुम्बकीय क्षेत्रों में एक विशेष प्रकार का परिवर्तन होता है तो वैद्युत तरंगें उत्पन्न होती हैं जो आकाश में प्रकाश-तरंगों की भांति गति करती हैं। इटली के प्रसिद्ध वैज्ञानिक मारकोनी (Marconi) ने इसी सिद्धान्त पर १८९६ ई० में बेतार के तार का आविष्कार किया।

**Electricity, Atmospheric** अंतरिक्ष विद्युत, आकाश विद्युत; वातावरण तथा पृथ्वी के तल का विभवान्तर। वायु में धन विद्युत का आवेश रहता है जिसके कारण कौंधा (बिजली चमकना), मेरुप्रभा, बिजली का गोला इत्यादि आकाशीय घटनायें होती हैं। (see also Lightning).

Electricity, Dynamic चल-विद्युत.

Electricity, Frictional घर्षण-विद्युत ( see Electricity )

Electricity, Hydro-प्रपात-विद्युत; जल-शक्ति के उपयोग से प्राप्त की हुई वैद्युत-शक्ति। साधारण तया डायनमो की मशीनें तेल या वाष्प के अंजनों से चलती हैं परन्तु आजकल खर्चा कम करने के लिये जगह जगह हाइड्रो-इलेक्ट्रिक योजनायें कार्य-रूप में परिणत की जारही हैं। अमेरिका में नियागरा के जल-प्रपात से इतनी वैद्युत शक्ति उत्पन्न की जाती है कि वह न्यू यार्क, वोस्टन, फिलाडेलफिया इत्यादि कई बड़े बड़े नगरों की सारी आवश्यक्ताओं को पूरा करती है। भारतवर्ष में भी मंडी हाइड्रो-इलेक्ट्रिक योजना ( पंजाब ), युक्त प्रान्तीय हाइड्रो-इलेक्ट्रिक योजना, मेट्टर योजना ( मद्रास ), इत्यादि के द्वारा विस्तृत प्रदेशों को खेती-बाड़ी तथा औद्योगिक कामों के लिये बिजली देने का प्रबन्ध किया जा रहा है। भारत में प्रपात-विद्युत का सबसे बड़ा कारखाना बम्बई प्रान्त में ताता का हाइड्रो-इलेक्ट्रिक वर्क्स है।

जल शक्ति से बिजली इस प्रकार उत्पन्न की जाती है कि पहले जल को किसी ऊँचे तल पर बांध के द्वारा रोक दिया जाता है। फिर नलों के द्वारा उस पानी को नीचे गिराया जाता है। यह पानी जब बड़े वेग से नीचे आता है तो पंखे लगे हुये पहियों से टकरा कर उन्हें घुमाता है। ये पहिये डायनमो की मशीन को घुमाते हैं जिससे बिजली पैदा होती है। जहां बड़ा जल-प्रपात उपलब्ध हो वहां प्रपात के ऊपर से एक नहर काट कर किनारे की ओर ले जाते हैं। वेग से गति करते हुये इस नहर के पानी से बड़ी बड़ी टरबाइनें ( Turbines ) घूमती हैं और हज़ारों डायनमो मशीनों को चलाती हैं।

Electricity, Negative ऋण विद्युत ( see Electricity ).

Electricity, Positive धन विद्युत ( see Electricity ).

Electricity, Static स्थिर विद्युत ( see Electricity ).

Electricity, Voltaic वोल्टीय विद्युत ( see Electricity ).

Electricity, Vitreous काचीय-विद्युत ( see Electricity ).

Electrification वैद्युत-आवेषण; बिजली भरने की क्रिया; पिंडों को स्थिर-विद्युत से आविष्ट करने की क्रिया.

Electrification, Industrial बिजली का उद्योग-धन्धों में उपयोग; यदि किसी यंत्र को वैद्युत-शक्ति से चलाया जाय तो कहते हैं कि उसका electrification कर दिया गया। आजकल रेलों का electrification किया जा रहा है। ट्राम, तार, बिजली से चलने वाले कारखाने इत्यादि *electrification* के उदाहरण हैं।

Electrification, Theories of: वैद्युत-आवेषण के सिद्धान्त; पिंडों में वैद्युत-आवेश क्यों और किस प्रकार होता है इसकी व्याख्या करने वाले काल्पनिक मत.

पहले यह समझा जाता था कि धन तथा ऋण विद्युत कोई अगोचर द्रव हैं जिनके इधर-उधर परिवर्तन से पिंड धन अथवा ऋण विद्युत से आविष्ट हो जाते हैं। बेंजामिन फ्रैंकलिन ने १७४९ ई० में यह कल्पना प्रतिपादित की कि विद्युत एक अगोचर द्रव है जिसके आधिक्य अथवा न्यूनता से पिंडों में धन अथवा ऋण विद्युत का आवेश प्रतीत होता है।

आजकल यह माना जाता है कि पदार्थों के परमाणुओं की भाँति विद्युत के भी 'परमाणु' होते हैं जो इलेक्ट्रन ( Electron ) कहलाते हैं। प्रत्येक इलेक्ट्रन में ऋण-विद्युत का एक निश्चित परिमाण होता है और उसका भार हाइड्रोजन के परमाण का $\frac{१}{१८००}$ वां भाग होता है। जब काच को रेशम से रगड़ा जाता है तो काच में से कुछ विद्युत्कण निकल कर रेशम में चले जाते हैं जिससे काच तो धन-विद्युत आविष्ट हो जाता है और रेशम ऋण-विद्युत आविष्ट हो जाता है। यदि दोनों वस्तुओं को मिली हुई रहने दिया जाय तो कोई वैद्युत-प्रभाव नहीं मालूम पड़ता। इससे प्रमाणित होता है कि विद्युत का आवेश केवल पिंडों में अंतर्हित विद्युत-शक्ति के परस्पर आदान-प्रदान से

होता है। घर्षण से धन और ऋण विद्युत समान परिमाण में प्रकट होते हैं।

Electrify आविष्ट करना, विद्युन्मय करना.

Electro-chemical वैद्युत रासायनिक.

Electro chemical Equivalents वैद्युत-रासायनिक तुल्यांक, एक अम्पीयर मान की विद्युत-धारा यदि एक सेकन्ड तक सिल्वर नाइट्रेट के घोल में प्रवाहित की जाय तो ·००१११८ ग्राम चांदी को पृथक कर देती है। यह भार चांदी का Electro-chemical Equivalent कहलाता है। अर्थात् किसी आयन (Ion) का वैद्युत रासायनिक तुल्यांक उसका वह भार होता है जो एक कूलोम (Coulomb) विद्युत प्रवाह द्वारा पृथक कर दिया जाय। (see Electrolysis)

Electro-Chemistry वैद्युत-रसायन (see Electrolysis)

Electro-chemistry,Technical औद्योगिक वैद्युत-रसायन, वैद्युत-रासायनिक क्रियाओं का औद्योगिक उपयोग। रसायन की इस शाखा के दो मुख्य भेद हैं: (१) घोलों का वैद्युत-विच्छेदन, (२) पिघले हुये लवणों का वैद्युत् विच्छेदन। (see Electrolysis)

घोलों के वैद्युत विच्छेदन की क्रिया से शुद्ध धातुयें प्राप्त की जाती हैं। बिजली का तार बनाने योग्य शुद्ध तांबा तूतीया के घोल में विद्युत प्रवाह करने से प्राप्त होता है। नमक के घोल में विद्युत-प्रवाह करने से कास्टिक सोडा जैसी उपयोगी वस्तु मिल जाती है और क्लोरीन गैस उप-फल के रूप में उत्पन्न हो जाती है। धातुओं पर मुलम्मा करना (see Electro-plating), विद्युन्मुद्रण (see Electro typing), इत्यादि भी इसी क्रिया के प्रयोग हैं।

पिघले हुये लवणों के वैद्युत विच्छेदन की क्रिया के द्वारा क्रायोलाइट (Cryolite) से अल्युमिनियम निकाला जाता है।

Electro-dynamics चल विद्युत विज्ञान

Electro dynamometer विद्युत-शक्ति मापक यंत्र, बिजली की मशीनों की कार्य क्षमता नापने का यंत्र.

Electro-engraving विद्युत् उत्कीर्णन, बिजली से धातुओं पर खुदाई का काम करना।

Electrolysis वैद्युत् विच्छेदन, वैद्युत् विश्लेषण, विद्युत् प्रवाह के कारण किसी विद्युत् विच्छेद्य पदार्थ (Electrolyte) का आयनों (Ions) में विच्छेदन।

वैद्युत् विच्छेदन के नियमों (Laws of Electrolysis) का प्रतिपादन फैरेडे ने १८३३ में किया।

संक्षेप में फैरेडे का सिद्धांत यह है (१) अनेक रासायनिक पदार्थों के घोलों में विद्युत् चालक शक्ति होती है, इनको विद्युत्-विच्छेद्य (Electrolytes) कहते हैं; (२) जब किसी Electrolyte में होकर विद्युत् प्रवाह होता है तो उसका एक अंश विच्छेद होकर धन ध्रुव पर चला जाता है तथा दूसरा अंश ऋण-ध्रुव पर, इन विद्युत-विशिष्ट अंशों को आयन (Ions) कहते हैं; धन ध्रुव पर जाने वाला धनायन तथा ऋण-ध्रुव पर जाने वाला ऋणायन कहलाता है, (३) ९६,५०० कूलोम विद्युत् प्रवाह में एक आयन के एक ग्राम तुल्यांक को विच्छेद करने की शक्ति होती है।

Electro-magnet वैद्युत्-चुम्बक, बिजली के चुम्बक। बिजली के अनेक यंत्रों में इनका उपयोग होता है। बिजली के चुम्बकों से कई महत्वपूर्ण कार्य लिये जाते हैं, जैसे गरम और लोहे की चीज़ों को उठाकर रखना, धातुओं के टुकड़ों में से लोहे के टुकड़ों को पृथक करना, आंखों में प्रविष्ट हुये लोहे के बुरादे या टुकड़े इत्यादि को खींचकर बाहर निकालना, इत्यादि। (see Magnetism)

Electro-magnetism वैद्युत चुम्बकत्व (see Magnetism)

Electro-magnetic Induction वैद्युत चुम्बकीय उपपादन, चुम्बक-शक्ति से वैद्युत शक्ति का प्रगट होना। १८३१ ई० में फैरेडे ने अनेक प्रयोगों के पश्चात् यह आविष्कार किया कि यदि तांबे के तारों की वेष्टनी (coil) के अन्दर एक चुम्बक का छड़ जल्दी से प्रविष्ट किया जाय तो वेष्टनी में क्षणिक वैद्युत-धारा उत्पन्न हो जाती है। इसी सिद्धांत पर आगे चलकर उसने बिजली का डायनमो बनाया। बिजली के मोटर, ट्रान्सफार्मर

इंडक्शन कॉइल इत्यादि सब इसी सिद्धान्त पर अवलम्बित हैं।

Electro-magnetic Radiation वैद्युत-चुम्बकीय विकिरण; विद्युत प्रवाह जनित चुम्बकीय क्षेत्र का आकाश में विकिरण ( see Wireless Telegraphy )

Electro-metallurgy वैद्युत धातुशोधन; बिजली से धातुओं को शुद्ध करना ( see Electro-chemistry ).

Electro-meter विद्युत-मापक-यंत्र.

Electro-motive Force (E. M. F.) विद्युत वाहक बल; विद्युत् घट द्वारा प्रेषित वैद्युत प्रवाह का बल, अथवा घट के ध्रुवों का विभवान्तर। यह 'वोल्ट' में व्यक्त किया जाता है।

Electro-motor (see Dynamos and Electric Motors).

Electro-negative ऋण-विद्युन्मय.

Electro-plating वैद्युत रंजन; मुलम्मा करना; लोहा, तांबा, इत्यादि धातुओं पर निकिल, चांदी, सोना, इत्यादि का पानी बिजली से चढ़ाने की क्रिया. ( see Electrolysis )

Electro-positive धन-विद्युन्मय.

Electro-statics स्थिर-विद्युत विज्ञान ( see Electricity ).

Electro-static Induction स्थिर-विद्युत उपपादन ( see Electrical Induction).

Electro-typing विद्युत्-मुद्रण; विद्युत्-विच्छेदन (Electrolysis) के द्वारा धातु की मोहरें या सिक्के बनाना। मोम या पेरिस-प्लास्टर के सांचे पर बिजली से धातु का परत चढ़ा दिया जाता है।

Electrocution बिजली से फांसी देना। अमेरिका में प्राण-दण्ड के अपराधियों को फांसी पर लटकाने के बजाय बिजली की कुर्सी ( Electric Chair ) पर बिठलाया जाता है। अपराधी को इस कुर्सी पर बांध दिया जाता है और फिर एक विद्युत-द्वार ( Electrode ) उसके सिर से तथा दूसरा उसकी पिंडली से छुआ कर काफ़ी ज़ोरदार बिजली की धारा के तीन धक्के दिये जाते हैं जिससे अपराधी की तुरन्त मृत्यु हो जाती है। बिजली का तार छूने से होजाने वाली अकस्मात् मृत्यु के लिये भी Electrocution शब्द व्यवहार किया जाता है।



Electrode विद्युत् द्वार; विद्युत्-चालक धातु का टुकड़ा जिसके द्वारा किसी वस्तु को वैद्युत-प्रवाह प्राप्त हो। वैद्युत् प्रवाह के लिये दो विद्युत् द्वारों का होना आवश्यक है: ( १ ) धन-द्वार (Positive Electrode) अथवा धनोद तथा ( २ ) ऋण-द्वार ( Negative Electrode ) अथवा ऋणोद।

Electrolysis विद्युत् विच्छेदन; वैद्युत-प्रवाह से किसी विद्युत-विच्छेद्य ( Electrolyte ) पदार्थ का विश्लेषण; वैद्युत-शक्ति का रासायनिक-शक्ति में परिवर्तन।

यदि एक बरतन में जल भर कर उसमें दोनों विद्युत्-द्वार डाल कर बिजली की धारा प्रवाहित की जाय तो पानी का रासायनिक विश्लेषण होने लगता है। आक्सीजन गैस धन-द्वार पर तथा हाइड्रोजन गैस ऋण-द्वार पर एकत्रित हो जाती है। इसी प्रकार यदि तूतिया के घोल में वैद्युत-प्रवाह किया जाय तो ऋण-द्वार पर तांबा जमने लगता है। जिस घोल या पिघले हुए द्रव में विद्युत प्रवाह होता है उसे विद्युत-विच्छेद्य ( Electrolyte) कहते हैं। विद्युत-विच्छेदन क्रिया से विद्युत-विच्छेद्य पदार्थ का एक ( धातुमय ) भाग ऋण-द्वार की ओर तथा दूसरा ( अ-धातु मय ) भाग धन-द्वार की ओर आकर्षित होने लगता है। जो भाग धन-द्वार पर जावे उसे धन-आयन तथा जो ऋण-द्वार पर जावे उसे ऋण-आयन कहते हैं।

जब किसी वस्तु पर धातु का पानी या परत चढ़ाना हो तो उसी धातु के किसी लवण के घोल में विद्युत्-द्वार डाल दिये जाते हैं। धातु का एक टुकड़ा धन-द्वार से तथा वस्तु को ऋण द्वार से बांध कर घोल में डाल देते हैं। वैद्युत-प्रवाह होने से विद्युत-विच्छेदन होकर उस वस्तु पर धातु की तह चढ़ने लगती है। जैसे, यदि किसी वस्तु पर चांदी चढ़ानी हो तो बिजली की बैटरी के धन-ध्रुव वाले तार से चांदी का एक टुकड़ा बांध दिया जाता है तथा ऋण-ध्रुव वाले तार से वह वस्तु बांध दी जाती है

और दोनों को सिल्वर सायनाइड के घोल में डाल दिया जाता है।

Electrolysis, Laws of विद्युत् विच्छेदन नियम, इन के आविष्कार का श्रेय फैरेडे को है। विद्युत् विच्छेदन के दोनों नियमों का सारांश यह है कि विद्युत विच्छेदन क्रिया में ९६,५०० कूलोम की धारा किसी आयन के एक ग्राम तुल्यांक को पृथक करती है। उदाहरणार्थ, यदि चांदी के किसी लवण के घोल में ९६,५०० कूलोम की धारा प्रवाहित की जाय तो १०७.८८ ग्राम चांदी पृथक होकर ऋण-द्वार पर जम जायगी।

Electrolysis, Theory of विद्युत्-विच्छेदन मत, विद्युत-विच्छेदन क्रिया के सम्बन्ध में मत। आयन विद्युत्-द्वारों की ओर आकर्षित होते हैं अतः इनमें भी विद्युत का आवेश होना चाहिये। धन-आयन पर ऋण-आवेश होता है तथा ऋण आयन पर धन आवेश होता है क्योंकि आकर्षण केवल विपरीत आवेशों में ही हो सकता है। ये आविष्ट आयन विद्युत विच्छेद्य में बिजली की धारा को लेकर चलते रहते हैं।

Electrolyte विद्युत् विच्छेद्य (see Electrolysis)

Electrolytic Dissociation विद्युत् वैच्छेदिक विघटन, जब किसी विद्युत विच्छेद्य में बिजली प्रवाहित की जाती है तो उसके अणु आयनों (Ions) में विघटित हो जाते हैं। इस तथ्य को लेकर आरहीनियस (Arrhenius) ने यह मत प्रतिपादन किया की बिना वैद्युत प्रवाह के भी कितने ही घोलों का आयनों में विघटन होता है। इस मत को विद्युत-वैच्छेदिक विघटन मत (Theory of Electrolytic Dissociation or Ionisation) कहते हैं। उदाहरणार्थ, सोडियम क्लोराइड के घोल में सोडियम तथा क्लोरीन के आयन उत्पन्न हो जाते हैं। ये आयन सोडियम तथा क्लोरीन के परमाणुओं से भिन्न होते हैं तथा घोल में विद्युत प्रवाह इन्हीं के कारण हो सकता है। अधिकतर लवण विद्युत विच्छेद्य होते हैं। जिन वस्तुओं के घोलों में आयनिक विघटन नहीं होता वे विद्युत अच्छेद्य (Non-electrolyte) कहे जाते हैं।

Electron इलेक्ट्रन, विद्युत्कण। अब तक तो यही ख्याल किया जाता था कि सारा संसार परमाणुओं का बना हुआ है। परन्तु आधुनिक प्रयोगों ने यह सिद्ध कर दिया है कि प्रत्येक परमाणु विद्युत्कणों का बना हुआ है। प्रत्येक परमाणु के गर्भ में धन विद्युत् से आविष्ट एक कण होता है जिसके चारों ओर ऋण विद्युत से आविष्ट अनेक कण चक्कर लगाते रहते हैं, जिस प्रकार सूर्य के चारों ओर नक्षत्रगण चक्कर लगाते हैं। ऋण विद्युत्कण को नेगेट्रन (Negatron) या केवल इलेक्ट्रन कहते हैं। केन्द्रक (Nucleus) धन विद्युत्कण को प्रोटन (Proton) कहते हैं। एक इलेक्ट्रन का भार हाइड्रोजन के परमाणु के भार का १/१८४५ अर्थात ८९००००००००००००००००००००००००००० ग्राम होता है।

सब तत्वों के परमाणुओं में एक एक प्रोटन तथा उसके चारों ओर चक्कर लगाने वाले एक या अधिक इलेक्ट्रन होते हैं। परन्तु एक तत्व के परमाणु दूसरे तत्व के परमाणुओं से केवल इस कारण भिन्न होते हैं कि हर एक में इलेक्ट्रनों की संख्या भिन्न होती है। सबसे सरल रचना हाइड्रोजन के परमाणु की होती है जिसमें केवल एक इलेक्ट्रन होता है। अतः हाइड्रोजन की परमाणविक संख्या (Atomic Number) एक मानी जाती है। इसी प्रकार जिस तत्व के परमाणु में दो इलेक्ट्रन हों उसकी परमाणविक संख्या दो, तीन वाले की तीन, इत्यादि मानी जाती है।

Electronic Charge विद्युत्कण आवेश, एक इलेक्ट्रन में रहने वाला विद्युत् का आवेश, अमेरिका के वैज्ञानिक मिलिकन (Millikan) ने गणना करके यह निश्चित किया है कि एक इलेक्ट्रन का आवेश १५९०००००००००००००००००० कूलोम होता है।

Electrophorus इलेक्ट्रोफोरस, विद्युत्-स्फुलिंग, उपपादन के द्वारा स्थिर विद्युत् उत्पन्न करने का एक उपकरण। इसके दो भाग होते हैं इबोनाइट की गोल तख्ती, तथा काच का दस्ता लगी हुई पीतल की एक पतली प्लेट। इबोनाइट की तख्ती फलालैन से रगड़ने पर ऋण विद्युत् आविष्ट हो जाती है। उस पर पीतल की प्लेट रख कर उसे हाथ से छू देते हैं तो प्लेट में धन विद्युत् का आवेश हो जाता है।

Electroscope इलक्ट्रोस्कोप, विद्युत् दर्शक, एक उपकरण जिसके द्वारा यह पता लगाया जा सकता है कि कोई पिंड विद्युत आविष्ट है या नहीं और यदि है तो उसका

आवेश धन है या ऋण। यह एक बोतल की तरह होता है जिसकी डाट में धातु की एक छड़ इस प्रकार लगी होती है कि उसके सिरे बाहर निकले रहें। नीचे के सिरे को चपटा करके उसके दोनों ओर चांदी या सोने के वर्क के दो छोटे टुकड़े चिपका दिये जाते हैं। जब कोई विद्युत आविष्ट पिंड इस छड़ के बाहरी सिरे के पास लाया जाता है तो उपपादन के नियम के अनुसार नीचे लगे हुये वर्कों के टुकड़े आविष्ट होकर ऊपर की ओर फैल जाते हैं। अब यदि इसके सिरे को उंगली से छू दिया जाय तो वर्क के टुकड़े फिर नीचे गिर जाते हैं, परन्तु आविष्ट पिंड के हटाते ही फिर फैल जाते हैं। इसे इलेक्ट्रोस्कोप को 'आविष्ट करना' कहते हैं। यह आवेश आविष्ट पिंड से विपरीत प्रकार का होता है। यदि इलेक्ट्रोस्कोप धन-विद्युत आविष्ट है तो किसी धन-विद्युत् आविष्ट पिंड के पास लाने पर वर्कों के टुकड़े और भी अधिक फैलने लगेंगे, परन्तु ऋण-विद्युत् आविष्ट पिंड के प्रभाव से सिकुड़ जावेंगे। किसी वस्तु को हाथ में लेकर उसे इलेक्ट्रोस्कोप से छुआने पर यदि वर्कों का आवेश जाता रहे तो समझना चाहिये कि वह वस्तु विद्युत् की चालक है अन्यथा अचालक।

Electroscope, Gold-leaf सोने के वर्कों वाली इलेक्ट्रोस्कोप.

Electrosmosis ( see Osmosis ).

Electrum इलेक्ट्रम; सोने और चांदी का एक खनिज मिश्रण जिसमें २०–५०% चांदी का भाग होता है। एक प्रकार के जरमन सिलवर को भी इलेक्ट्रम कहते हैं।

Element ( Chemical ) रासायनिक तत्व; मौलिक द्रव्य वा पदार्थ; मूल तत्व; वह पदार्थ जिसका रासायनिक विश्लेषण नहीं हो सकता.

Elemental मौलिक; प्राकृत.

Elemental Force प्राकृत बल.

Elementary प्रारम्भिक; सरल; मूलक.

Elementary Electric Charge प्रारम्भिक अथवा मूलक वैद्युत् आवेश। एक इलेक्ट्रन ( Electron ) पर रहने वाला वैद्युत आवेश। इसका परिमाण .०००००००४७७४ स्थिर-विद्युत् की इकाई होता है। विद्युत-विच्छेदन ( Electrolysis ) में प्रत्येक आयन ( Ion ) पर भी इतना ही आवेश रहता है।

Elements मौलिक तत्व; प्रकृति की रचना में पाये जाने वाले सरलतम पदार्थ। अभी तक ९० तत्वों का आविष्कार हुआ है। वैज्ञानिकों की कल्पना है कि यह सारा संसार केवल ९२ तत्वों का बना हुआ है। दो तत्वों का अभी पता नहीं लगा है। पृथ्वी का ९९% भाग मुख्यतः बीस तत्वों से बना हुआ है। सबसे अधिक भाग आक्सीजन ( ५०% ) का है, उससे कम सिलिकन ( २६% ) का। अल्युमिनियम ( ७% ) लोहा कैल्सियम ( चूना ), सोडियम, पोटासियम, इत्यादि भी काफी परिमाण में पाये जाते हैं। मनुष्य-शरीर में नाइट्रोजन का प्राधान्य है तथा वनस्पति वर्ग में कार्बन ( कोयले ) का।

अधिकांश तत्व यौगिकों के रूप में पाये जाते हैं। लगभग बीस तत्व ऐसे हैं जो शुद्ध रूप में मिलते हैं या रह सकते हैं।

तत्वों के दो मुख्य विभाग हैं : ( १ ) धातु-तत्व ( Metals ) तथा ( २ ) अ-धातु तत्व ( Non-metals )। कुछ तत्व ऐसे भी हैं जिनमें दोनों के गुण हैं। सोना, चांदी, तांबा, लोहा, पारा, अल्युमिनियम, सोडियम, मैग्निशियम, इत्यादि धातु-तत्व हैं; गंधक, फास्फोरस, कार्बन, सिलिकन, आयडीन, नाइट्रोजन, आक्सीजन, इत्यादि अ-धातु तत्व हैं। पारे के अलावा सब धातु-तत्व साधारणतया ठोस रूप में रहते हैं। अ-धातु तत्वों में ठोस, द्रव तथा गैसीय, तीनों तरह के पदार्थ हैं। अ-धातु तत्वों की संख्या लगभग २० है। बाकी सब धातु हैं।

मैन्डलीव ( Mendeleeff ) नामक रूसी रसायनज्ञ ने अपने आवर्त-संविभाग ( see Periodic Classification ) के द्वारा कई तत्वों के गुणों का वर्णन उन तत्वों के आविष्कार होने से पहले ही कर दिया था। उसकी भविष्यवाणी बिलकुल ठीक प्रमाणित हुई।

प्राचीन काल में पश्चिम के दार्शनिक केवल चार तत्व ( पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि ) मानते थे परन्तु भारतवर्ष के दार्शनिक इन चार तत्वों के अलावा एक आकाश तत्व और भी मानते थे। इसी आकाश तत्व

को आजकल का विज्ञान ईथर ( Ether ) कहता है। बाकी चार तत्वों में से आधुनिक परिभाषा के अनुसार एक भी तत्व नहीं है। अग्नि एक शक्ति है; वायु दो गैसों का मिश्रण है; जल दो गैसों का यौगिक है तथा पृथ्वी अनेक जटिल पदार्थों का समूह है। प्राचीनकाल के लोगों का यह भी विश्वास था कि पारा सब धातुओं का मूल है तथा 'रसायन' द्वारा रांग से चांदी और तांबे से सोना बनाया जा सकता है। हिन्दू ग्रन्थों में पारस-मणि का उल्लेख है जिसके छूने से लोहे का स्वर्ण में बदल जाना कहा गया है। आधुनिक रसायनज्ञ अभी तक इसे 'शेखचिल्लियों वाली बात' समझते थे परन्तु अब उनका धातुओं के रूप परिवर्तन में कुछ कुछ विश्वास हो चला है और इस दिशा में प्रयोग भी किये जा रहे हैं। प्रकृति में यूरानियम धातु के विघटन से रेडियम का बनना तथा रेडियम के विघटन से सीसा और हीलियम का प्रगट होना इस बात का प्रमाण है कि परमाणुओं की रचना में भी परिवर्तन हो सकता है।

Elements ( of a cell ) विद्युत्-घट के ध्रुव (Poles).

Elevation समुद्र तल से ऊँचाई; तोप से छूटने वाले गोले की ऊँचाई.

Elevator ऊर्ध्ववाहक यन्त्र; मनुष्यों अथवा वस्तुओं को नीचे से ऊपर लेजाने वाला यन्त्र; बिजली का लिफ्ट ( Lift ) जिसमें बैठ कर ऊंचे मकानों पर चढ़ते हैं। वायुयानों की पूंछ में लगा हुआ एक उपकरण जिसके द्वारा वायुयान की गति नीचे या ऊपरकी ओर की जाती है।

Elevator, Bucket बाल्टीदार एलीवेटर। बाल्टियों की एक श्रृङ्खला जो एक बड़े पहिये पर लटकी हुई घूमती है तथा ठोस या द्रव पदार्थों को ऊपर ले जाती है। पानी का रहट।

Elevator, Conveyor ऐसा ऐलीवेटर जो वस्तुओं को ऊपर लेजा कर उन्हें आगे भी ले जावे.

Elevator, Grain नाज भरने वाला एलीवेटर। जहाजों पर या ऊंचे गोदामों पर नाज भर-भर कर पहुंचाने का यन्त्र। यह यन्त्र कई प्रकार का होता है।

Eliminate पृथक करना; किसी मिश्रण में से एक-एक वस्तु को पृथक करते जाना.

Ellipse दीर्घवृत्त.

Elliptic दीर्घवृत्तीय.

Elliptical दीर्घवृत्ताकार.

Elongation प्रसार; लम्बा किया जाना.

Emanation उद्गार; रेडियम, थोरियम, एक्टिनियम इत्यादि रश्मि शक्तिक तत्वों के विघटन से प्राप्त होने वाले समस्थानीय तत्व ( Isotopes ). ( see Radium Emanation ).

Embalming शव रक्षा; मृत-देहों पर ऐसे मसाले लगाना जिनके प्रभाव से वे हज़ारों वर्षों तक बिगड़ने न पावें। यह क्रिया प्राचीन काल में मिश्र, भारतवर्ष असीरिया तथा ईरान के लोगों को मालूम थी। मिश्र की क़बरों में अब भी हज़ारों वर्ष पुराने ममी ( Mummy ) मिलते हैं। आजकल भी नसों में रासायनिक द्रव्यों की पिचकारियां लगाकर मृत-देह को बहुत दिनों तक रहने योग्य बना देते हैं।

Ember अङ्गार; दहकता हुआ कोयला.

Emerald मरकत मणि; पन्ना; बेराइल ( Beryl अथवा कोरण्डम (Corundum ) का एक रूप.

Emerald Green पन्ने के समान हरा रङ्ग.

Emerge भीतर से बाहर निकलना.

Emergence निर्गमन; भीतर से बाहर निकलने की क्रिया.

Emergence, Angle of: निर्गमन कोण; किसी पारदर्शक वस्तु में से वर्तित होकर निकलने वाली प्रकाश किरण द्वारा बनाया जाने वाला कोण.

Emergent Ray निर्गमन किरण ( see Refraction ).

Emery Paper or Cloth एमरी क़ाग़ज़ या कपड़ा; धातु की वस्तुओं को रगड़ कर साफ करने के लिए बतायाजाने वाला काग़ज़ या कपड़ा जिस पर कोरण्डम का बुरादा चिपका रहता है.

Emission स्कन्दन; निस्सरण; किसी वस्तु में से कणों का निकलना.

Emission Spectrum स्कन्दन वर्ण-पट; किसी धातु की दो छड़ों में विद्युत प्रवाह करने से उत्पन्न होने वाले प्रकाश का वर्ण पट.

Emmission Theory स्कन्दन मत; आविष्ट पिण्डों

में से विद्युत्कण तथा गर्म पिण्डों में से ताप के निस्सरण की व्याख्या करने वाला मत.

Emissive Power स्कन्दन-सामर्थ्य; निस्सरण सामर्थ्य; गर्म पिण्डों में से ताप के निस्सरण का क्रम। किसी गर्म पिण्ड में से ताप का निस्सरण उस पिण्ड के तापक्रम, वातावरण के तापक्रम तथा पिण्ड के तल पर निर्भर होता है।

Emit स्कन्दन करना; निस्सरण होना; निकालना.

Empirical प्रयोगसिद्ध; अनुभवसिद्ध.

Empirical Formula प्रयोगसिद्ध सूत्र; किसी रासायनिक यौगिक की रचना बतलाने वाला संकेत चिन्ह जो प्रयोगों के आधार पर निकाला गया हो.

Empirical Sciences प्रयोग-सिद्ध विज्ञान; विज्ञान की वे शाखायें जिनका आधार प्रयोगों पर हो। भौतिक तथा रसायन शास्त्र इसी श्रेणी के विज्ञान हैं।

Emulsin इमल्सिन; बादामोंका सत्व.

Emulsion इमलशन; दूध सदृश मिश्रण; पयस्य.

Enamel इनैमल; तामचीनी; लोहा या अन्य धातुओं पर चढ़ाई हुई चीनी जैसी कलई; चीनी के बर्तनों पर चढ़ाई जाने वाली चमकदार पालिश। इनेमल काच की बनती है और इसको रंगने के लिये वही पदार्थ काम में लाये जाते हैं जो रंगीन काच बनाने में काम आते हैं। आजकल तामचीनी के बर्तन और साइन-बोर्ड बहुत बनने लगे हैं क्योंकि ये सुन्दर और टिकाऊ होते हैं।

Enantiomorphism प्रतिलोमत्व; वस्तुओं का प्रतिलोमी रवों के रूप में प्रकट होने का गुण.

Enantiomorphous प्रतिलोमी; क्वार्ट्ज़ इत्यादि कई रासायनिक द्रव्य दो प्रकार के रवे बनाते हैं। एक प्रकार के रवे दूसरी प्रकार के रवों के प्रतिलोम अर्थात् उलटे होते हैं। इन रवों को Enantiomorphous कहते हैं।

Enantiotropic तापभेदी (रवे); गंधक इत्यादि द्रव्य दो प्रकार के रवे बनाते हैं। एक प्रकार के रवे एक निश्चित तापक्रम से ऊपर बनते हैं, दूसरे प्रकार के उस तापक्रम से नीचे। ऐसे रवों को Enantiotropic कहते हैं।

Enantiotropism ताप-भेदी रूप-विनिमयता; किसी द्रव्य के ऊंचे तापक्रम पर बनने वाले रवों का नीचे तापक्रम पर रूप परिवर्तन कर लेने का गुण.

Encircle परिवृत्त करना; घेरना.

End सिरा; छोर; अन्तिम बिन्दु; प्रांत.

End Correction प्रांत-संशोधन; नलियों में ध्वनि की गूंज के नियम का लार्ड रैले ( Lord Rayleigh ) द्वारा प्रतिपादित संशोधन.

Endiometer ऐन्डियोमीटर; गैसों की परीक्षा करने का एक उपकरण.

Endless Chain प्रांत-हीन श्रृंखला; ऐसी श्रृंखला या जंजीर जिसके दोनों सिरे मिला दिये गये हों.

End-on Position प्रांतीय-स्थिति; अक्षीय रेखा स्थिति; इसे Tangent A Position of Gauss भी कहते हैं। चुम्बकत्व के एक नियम को सिद्ध करने के लिये जब चुम्बक-सूची चुम्बक-छड़ की अक्षि-रेखा की सीध में रक्खी जाती है जो यह End-on Position कहलाती है। परन्तु यदि चुम्बक-सूची अक्षिरेखा से लम्ब ( Perpendicular ) रक्खी जाय तो वह मध्य-रेखा स्थिति ( Broadside-on Position or Tangent B Position of Gauss ) कहलाती है।

Endosmometer अंतराभिसरण मापक यंत्र.

Endosmose अंतराभिसरण ( see Osmosis ).

Endothermic ताप शोषक; इस शब्द से उन रासायनिक क्रियाओं का बोध होता है जिनमें ताप का शोषण होता है, अर्थात् जिनमें तापक्रम बहुत नीचे गिर जाता है.

Endothermic Compounds ताप शोषक यौगिक; वे यौगिक जिनके संयोजन में तापक्रम नीचे गिर जाता है। ऐसे यौगिक बहुधा अस्थिर होते हैं।

Energy शक्ति। संसार-रचना के केवल दो ही मूल हैं: एक पदार्थ, दूसरा शक्ति। यदि किसी पिंड में कोई कार्य करने की क्षमता हो तो यह कहा जाता है कि उसमें 'शक्ति' है। ऊँचाई पर रक्खा हुआ एक वज़न नीचे गिर सकता है अतः उसमें शक्ति है। घड़ी की स्प्रिंग चाबी लगाने से पुर्जों को चलाती है, अतः उसमें भी 'शक्ति' है। कोयला जलकर इंजनों तक को चलाता है अतः उसमें भी 'शक्ति' है। शक्ति के अनेक रूप हैं परन्तु सब प्रकार की शक्तियें एक दूसरी के रूप में परि-

वर्तित हो जाती है। ताप-शक्ति (Heat Energy) अथवा जल-शक्ति से यांत्रिक शक्ति (Mechanical Energy) तथा यांत्रिक-शक्ति से गति-शक्ति (Kinetic Energy) वैद्युत शक्ति, इत्यादि उत्पन्न की जासकती है। इसी कारण सब शक्तियों की तुलना यांत्रिक शक्ति से ही की जाती है। यांत्रिक-शक्ति की इकाइयां फुट पाउंड (Foot pound) तथा अर्ग (Erg) मानी जाती है। जो शक्ति एक पाउण्ड वजन को एक फुट आगे सरका दे उसे एक फुट पाउंड की शक्ति कहते हैं। जो शक्ति एक ग्राम भार को एक शतांशमीटर आगे सरकादे उसे एक अर्ग कहते हैं। एक सेकंड में ५५० फुट-पाउण्ड कार्य करने की क्षमता रखने वाले इंजिन की एक 'अश्व-शक्ति' (Horse-power) मानी जाती है।

शक्ति अनादि तथा अनन्त है, अर्थात् न तो वह उत्पन्न होती है,और न नष्ट होती है। केवल रूप परिवर्तन करती रहती है।

आयन्स्टाइन का तो यह मत है कि पदार्थ भी शक्ति में परिणत किया जा सकता है। (see Relativity)। यह तो सिद्ध हो ही चुका है कि परमाणु विद्युत्कणों के बने हुये हैं। अतः आयन्स्टाइन के मत में बहुत कुछ सार है। इसका सारांश यह निकलता है कि 'पदार्थ' (matter) कोई वस्तु नहीं है। यह सारा ब्रह्मांड केवल 'शक्ति' का आगार है अर्थात् संसार का मूल-तत्व केवल 'शक्ति' है।

Energy, Chemical रासायनिक शक्ति, रासायनिक क्रियाओं में व्यय होने वाली या प्रगट होने वाली वैद्युत-शक्ति अथवा ताप-शक्ति। कोयले के जलने से जो ताप शक्ति प्राप्त होती है वह कोयले में अन्तर्हित रासायनिक शक्ति का ही रूपान्तर है।

Energy, Dissipation of: शक्ति का अपचय, शक्ति का अपव्यय। शक्ति का नाश तो नहीं होता परन्तु एक प्रकार की शक्ति को दूसरे प्रकार की शक्ति में परिणत करने की क्रिया में शक्ति का कुछ भाग व्यर्थ चला जाता है। इसे dissipation कहते हैं।

Energy, Electrical वैद्युत शक्ति, यह किलोवाट-घंटों (Kilowatt-hours) में नापी जाती है जिसे बोर्ड-आफ-ट्रेड यूनिट भी कहते हैं। एक अश्व-शक्ति ·७४६ किलोवाट के बराबर होती है।

Energy, External बाह्य-शक्ति

Energy, Free स्वाधीन शक्ति, क्रियाशील शक्ति। जब किसी कार्य में शक्ति लगाई जाती है तो उसका बहुत-सा भाग फालतू चला जाता है। शक्ति का जो भाग काम में आता है उसे Free Energy कहते हैं।

Energy, Heat ताप-शक्ति, इसकी इकाई कलारी (Calorie) है (see Heat)

Energy, Internal आंतरिक-शक्ति, नैज-शक्ति

Energy, Kinetic गति-शक्ति, गत्यात्मक शक्ति, गति करते हुये पिंड की शक्ति

Energy, Law of Conservation of: शक्ति अक्षय नियम, वह नियम जो यह प्रतिपादन करता है कि शक्ति का कभी नाश नहीं हो सकता। इस नियम के अनुसार शक्ति प्रयोग बिना कोई कार्य नहीं किया जा सकता और जब एक प्रकार की शक्ति का प्रयोग किया जाता है तो उसके फलस्वरूप अन्य कई प्रकार की शक्तियां उदय हो जाती हैं जिनका योग लगाई गई शक्ति के बराबर होता है।

Energy, Magnetic चुम्बकीय शक्ति, चुम्बक-शक्ति (see Magnetism)

Energy, Mechanical यांत्रिक-शक्ति, यंत्र-शक्ति (see Energy)

Energy, Molecular आणविक- शक्ति, अणु-शक्ति, गैसों के अणुओं की गति शक्ति जिसके कारण गैसें बरतन की दीवारों को दबाती हैं। यह शक्ति गैसों के तापक्रम के अनुसार बढ़ती जाती है।

Energy, Potential स्थिति शक्ति, किसी पिंड अथवा पदार्थ की वह शक्ति जो उसकी स्थिति के कारण उसमें अन्तर्हित होती है तथा स्थिति-परिवर्तन से प्रकट हो जाती है। ऊंचे तल पर स्थित जल में, खींची हुई कमानी में, दबाई हुई गैसों में, स्थिति-शक्ति होती है।

Energy, Radiant विकिरण शक्ति, गर्म पिंडों की ताप विकिरण शक्ति (see Radiation)

Energy, Quantum of: शक्ति का क्वान्टम (see Quantum Theory)

Engine इंजन, अंजन, कल-कल, मशीनों को चलाने

वाला या किसी भी प्रकार का काम करने वाला यंत्र। इंजनों का कार्य एक प्रकार की शक्ति को किसी दूसरे प्रकार की शक्ति में परिणत करना होता है। इस परिवर्तन में शक्ति का बहुत सा भाग अपचय हो जाता है। जिस इंजन में अपचय जितना कम हो उतनी ही अधिक उसकी कार्य-क्षमता ( Efficiency ) मानी जाती है। वाष्प-इंजन कोयले की रासायनिक-शक्ति को यांत्रिक-शक्ति में परिणत करता है।

Engine, Crude-oil गाढ़े अथवा भारी तेलों (Heavy-oils ) से चलने वाला इंजन। सुप्रसिद्ध डीसल ( Diesel ) इंजन जो आज कल मोटरों, वायुयानों, इत्यादि में लगाया जाता है इसी श्रेणी का इंजन है।

Engine, Fire दम कल; आग बुझाने का इंजन। इसमें बड़ी ज़ोरदार पिचकारियें होती हैं जो पानी की मोटी धारें बड़ी दूर तक फेंकती हैं।

Engine, Heat ताप-इंजन। ऐसे सब इंजन जो ताप-शक्ति को यांत्रिक-शक्ति में परिणत करें Heat-Engines कहलाते हैं। जैसे, रेल का इंजन, मोटर का इंजन, इत्यादि।

Engine, Internal Combustion अंतर-दहन इंजन; ऐसा इंजन जिसमें आग नहीं जलाई जाती परन्तु उसे चलाने के लिये आवश्यक ताप उसी में उत्पन्न होता रहता है। अंतर-दहन इंजन तीन प्रकार के होते हैं: ( १ ) गैस-इंजन; ( २ ) पेट्रोल तथा अन्य उड़न-शील द्रवों से चलने वाली मोटरें; ( ३ ) डीसल इंजन अर्थात् गाढ़े तेलों से चलने वाले इंजन।

सब प्रकार के अंतर-दहन इंजन एक ही सिद्धांत पर कार्य करते हैं। एक बेलनाकार डिब्बे ( Cylinder ) में वायु और गैस का अथवा वायु और तेल की वाष्प का मिश्रण बिजली के स्फुलिंग से जलता है जिसके फल-स्वरूप सिलेंडर में गैसों का दबाव बहुत बढ़ जाता है। इस दबाव से पहियों को घुमाने वाला पिस्टन ( Piston ) गति करता है। मोटरों तथा हवाई जहाज़ों में अंतर-दहन इंजन ही लगाये जाते हैं क्योंकि ये अन्य प्रकार के इंजनों से अधिक उपयोगी तथा उपादेय होते हैं। रोल्स रायस ( Rolls Royce ) तथा डोर्नियर ( Dornier ) इंजन बहुत शक्ति-शाली होते हैं।

Engine, Oil तेल से चलनेवाला इंजन; अंतर-दहन इंजन.

Engine, Steam वाष्प इंजन; पानी की भाफ़ से चलने वाला इंजन। इस इंजन में तीन क्रियायें होती हैं, अर्थात् पहले तो ईंधन के जलने से ताप-शक्ति बनती है फिर इस ताप-शक्ति से पानी गरम होकर उसकी भाफ़ बनती है और इस भाफ की शक्ति से इंजन के पहियों को घुमाने वाला पिस्टन चलता है। इतने परिवर्तन होने के कारण वाष्प इंजनों में शक्ति का अपचय बहुत होता है परन्तु अत्यन्त शक्ति-शाली होने के कारण इनका प्रयोग बड़े बड़े कामों में किया जाता है।

वाष्प इंजनों में एक भट्टी ( Fire-box ) होती है जिसमें कोयला या अन्य ईंधन जलाया जाता है। पानी गरम होने के लिये एक बायलर (Boiler) होता है। भाफ बनकर एक बेलनाकार डिब्बे ( *Cylinder* ) *में जाती है और वहां उसके क्रमशः फैलने तथा द्रवीभूत होने* से पिस्टन आगे पीछे गति करता है और पहियों को घुमाता है।

भाफ़ से चलने वाली टरबाइनों में एक बड़ा पहिया होता है जिसके घेरे पर इस्पात के पंखे लगे रहते हैं। भाफ़ बड़े वेग से इन पंखों से टकराती है जिससे पहिया घूमने लगता है और बड़ी बड़ी मशीनों को चलाता है।

Engineering निर्माण-शास्त्र; निर्माण-कला; शिल्प-विद्या; शिल्प-शास्त्र; इंजीनियरी का काम। आजकल इस कला में बड़ी भारी उन्नति हो रही है तथा इसके अनेक नये नये विभाग होगये हैं और होते जा रहे हैं। सारा निर्माण-शास्त्र भौतिक-विज्ञान के सिद्धान्तों पर अवलम्बित है।

Engineering, Aeronautical वायु-यान निर्माण-शास्त्र.

Engineering, Automobile मोटर निर्माण-शास्त्र.

Engineering, Bridge सेतु निर्माण-शास्त्र.

Engineering, Building भवन निर्माण-शास्त्र.

Engineering, Canal नहर निर्माण-शास्त्र.

Engineering, Chemical रासायनिक-शिल्प; रासा-

खनिज द्रव्यों के औद्योगिक उत्पादन से सम्बन्ध रखने वाला शास्त्र

Engineering, Civil सिविल इंजीनियरी, असैनिक निर्माण-शास्त्र। भवन, सेतु सड़क तथा नहर, घाटों के निर्माण-शास्त्र इसके अन्तर्गत माने जाते हैं।

Engineering, Electrical वैद्युत शिल्प, वैद्युत निर्माण शास्त्र। बिजली के उपयोग के सम्पूर्ण रूप, जैसे बिजली की रेलें, तार, डायनमो, इत्यादि इसके अन्तर्गत हैं।

Engineering, Mechanical यन्त्र निर्माण शास्त्र

Engineering, Mining खनिज शिल्प, खनिज पदार्थों को खोदने तथा शुद्ध करने की क्रियाओं से सम्बन्ध रखने वाला शास्त्र

Engineering, Military सैनिक-शिल्प, शिल्प विद्या का सैनिक कार्यों के लिये उपयोग। तोपें बनाना, अस्त्र-शस्त्र बनाना, बचाव के यन्त्र अथवा साधन निर्माण करना, नक्शे बनाना, पुल और सड़कें बनाना, सुरंगें खोदना, इत्यादि-इत्यादि अनेक बातें सैनिक शिल्प के अन्तर्गत रक्खी गई हैं।

Engineering, Radio रेडियो शिल्प, बेतार के यंत्र बनाने की कला

Engineering, Railway रेल निर्माण शास्त्र

Engineering, Road सड़क निर्माण शास्त्र

Engineering, Sound ध्वनि शिल्प, ग्रामोफोन तथा बोल-पट बनाने की कला

Engraving अंकन, खुदाई का काम, पत्थर, धातुओं तथा लकड़ी पर चित्र इत्यादि खोदने की कला, छापने के लिये लकड़ी या धातु पर खोदा हुआ चित्र।

पत्थर पर, उभरी हुई (Relief) या गड्ढे दार, दोनों तरह की खुदाई की जाती है। लकड़ी पर केवल उभरी हुई खुदाई होती है और स्याही लगाने से कागज़ पर उसकी छाप उतर आती है। धातु की चादरों पर चित्र लकीरों में खोदा जाता है। स्याही इन लकीरों में भर जाती है और कागज पर रख कर दबाने से चित्र छप जाता है। (see also Etching)

Engraving, Line रेखांकन, नोकदार कील्क द्वारा की गई खुदाई

Engraving, Dry-point शुष्क बिंदु अंकन, यह क्रिया खोदे हुए चित्र की रेखाओं में छाया (shading) देने के लिये काम में लाई जाती है

Engraving, Mezzotint मेज़ोटिन्ट खुदाई, छापे के चित्र में और भी अधिक सुन्दरता तथा कोमलता लाने की क्रिया

Engraving, Photo छाया चित्रांकन, फोटो की तस्वीरों के छापे बनाना। फोटो लेने का मसाला काच की प्लेटों के बजाय जस्त या तांबे की प्लेटों पर लगा दिया जाता है और जिस तसवीर का ब्लाक (Block) बनाना हो उसकी फोटो इन्हीं पर उतार ली जाती है। फिर रासायनिक क्रिया के द्वारा उभरा हुआ छापा बना लिया जाता है।

Enlarge बढ़ाना; परिवर्द्धित करना, विस्तृत करना

Enlargement आकार-वृद्धि, परिवर्द्धन

Enlarging (of Photograph) छाया चित्र परिवर्द्धन, छोटी फोटो की तसवीरों से बड़ी तसवीरें बनाना। इसके लिये विशेष प्रकार का कैमरा, जिसे परिवर्द्धक (Enlarger) कहते हैं, काम में लाया जाता है।

Entropy अन्ट्रोपी, ताप-अनुपात, पिंडों का एक गुण, वह राशि जो किसी पिंड द्वारा ताप के आदान अथवा प्रदान को परम तापक्रम से भाग देने पर प्राप्त होती है। ताप इन्जनों सम्बन्धी गणनाओं में यह राशि अत्यन्त महत्वपूर्ण होती है।

Enumerate गिनना, गिनाना

Enunciate प्रतिज्ञा करना, वर्णन करना

Enunciation प्रतिज्ञा

Envelope (v) आच्छादित करना, ढकलेना

Envelope (n) आवरण, आच्छादन, अवगुंठन, बेलूनों में गैस भरने की थैली

Eosine इयोसिन, कोल तार जनित एक लाल रंग विशेष

Epidiascope एपीडियस्कोप, सर्वदर्शक लालटैन, इसके द्वारा चित्रों तथा वस्तुओं का प्रतिबिम्ब परदे पर दिखलाया जा सकता है

Epidote एपीडोट, कैल्शियम, अल्युमिनियम तथा लोह के सिलिकेट का खनिज मणिभ रूप। इसके नग भी बनाये जाते हैं।

Epsom Salts इप्सम लवण, मैग्नेशियम सल्फेट का

प्रचलित नाम। पहले यह लवण इंग्लैंड में इप्सम नगर के पास गरम जल के स्रोत में से निकाला जाता था।

Equal समान; समतुल्य; बराबर.

Equal, Identically सर्वांगीण तुल्य; पूर्ण रूपेण समान; हर तरह से बराबर.

Equaliser समकारक; बराबर करने वाला.

Equation समीकरण.

Equation, Differential अनुकल समीकरण.

Equation, Integral अनुकल समीकरण.

Equation of Time काल समीकरण.

Equation, Trigonometrical त्रिकोणमितीय समीकरण.

Equator भूमध्य रेखा; विपुवत रेखा.

Equator, Magnetic चुम्बकीय विपुवत रेखा.

Equidistant समदूरस्थ; बराबर दूरी पर स्थित.

Equilateral समभुजीय; बराबर भुजाओं वाला आकार.

Equilibrium संतुलन; संस्थिति; साम्य; विरोधी बलों का पारस्परिक संतुलन.

Equilibrium, Neutral उदासीन संस्थिति; पिंड की ऐसी स्थिति कि उसे इधर-उधर सरकाने पर जहां ठहरा दिया जाय वहीं ठहर जाय, जैसे मेज पर पड़ी हुई गोली.

Equilibrium of Forces बल-संतुलन; यदि एक पिंड पर कई बल कार्य कर रहे हों परन्तु पिंड की स्थिति में कोई अन्तर न आवे तो ये सब बल संतुलित कहलाते हैं.

Equilibrium, Stable स्थायी संस्थिति; पिंड की ऐसी स्थिति कि यदि उसे थोड़ा इधर-उधर सरकाया जाय तो वह फिर लुढ़क कर जहां का तहां पहुँच जावे, जैसे तवे पर पड़ी हुई गोली.

Equilibrium, Static or Kinetic स्थिर संस्थिति; हानि तथा लाभ बराबर बराबर होने के कारण स्थिर रहने वाली संस्थिति.

Equilibrium, Unstable अस्थायी संस्थिति; पिंड की ऐसी स्थिति कि इधर-उधर किये जाने पर उसमें कई परिवर्तन हो जावें, जैसे उलटे तवे पर रक्खी हुई गोली.

Equinoctial Gales अयन-मरुत; संक्रान्ति काल में बहुधा आने वाले तूफान.

Equinoctial Line विपुवत रेखा.

Equinox क्रांति-पात; संक्रान्ति। संक्रान्ति काल में रात और दिन का मान बराबर होता है.

Equinox, Autumnal तुला संक्रान्ति; २३ सितम्बर जिस दिन सूर्य तुलाराशि में आता है। इस तारीख से दिनमान घटने लगता है।

Equinox, Vernal or Spring मेष संक्रान्ति; २१ मार्च, जिस दिन सूर्य मेष राशि में आता है। इस तारीख से दिन-मान बढ़ने लगता है।

Equipotential सम-विभव (see Electric Potential).

Equivalence समतुल्यता; बराबरी.

Equivalent समतुल्य; बराबर.

Equivalent, Chemical (see Equivalent Weight).

Equivalent, Electro-chemical (see Electro-chemical Equivalent).

Equivalent, Mechanical यांत्रिक तुल्यांक (see Heat).

Equivalent Weight रासायनिक तुल्य-भार; किसी तत्व का Eq. Wt. वह राशि होती है जो यह बतलावे कि उस तत्व का कितना भार एक ग्राम हाइड्रोजन या ८ ग्राम आक्सीजन या ३५.५ ग्राम क्लोरीन से संयुक्त होगा। जब दो या अधिक तत्व संयुक्त होकर रासायनिक यौगिक बनाते हैं तो उनके संयोजन-भार (Combining Weights) उनके तुल्य-भारों के अनुपात में होते हैं।

Erect सीधा; जो उलटा (Inverted) न हो.

Erg अर्ग; शक्ति की इकाई (see Energy).

Eriometer सूक्ष्म व्यास मापक यंत्र.

Error भूल; भ्रान्ति; प्रयोगों में होने वाली अनिवार्य अथवा नगण्य गलती.

Error, Limit of: भूलकी सीमा; किसी प्रयोग या गणना में होने वाली इतनी भूल जो क्षम्य या नगण्य समझी जाय.

Error, Zero—शून्य भूल। अक्सर तोलने या मापने के

यंत्रों में कुछ खोट रह जाती है जैसे तराजू में पासंग या कान। इस खोट के कारण या तो वह यंत्र किसी वस्तु का असली से अधिक माप बतलाता है या कम। शून्य-मूल घटा देने या जोड़ देने से वस्तु का असली माप मालूम हो जाता है।

Escalator गति-शील सीढ़ी; ऐसा ज़ीना जो चढ़ने वाले को लेकर स्वयम् ऊपर चलता है और लिफ्ट का काम करता है.

Escapement इस्केपमेंट; घड़ियों का एक पुर्जा जो एक कुत्ते से अटक-अटक कर चलता है.

Escribe बहिर्वृत्तांकन

Escribed Circle बहिर्वृत्त.

Essence सत्व; सत; रूह; फल, फूल, इत्यादि का असली भाग जो किसी वस्तु में मिलाया जाने से उसमें भी वैसा ही रंग, रस और गंध पैदा करदे

Essences, Artificial बनावटी सत; कृत्रिम सत्व; नकली एसन्स। आजकल बाज़ार में अनेक प्रकार के बनावटी एसन्स आते हैं। इनसे तरह-तरह के शरबत, खुशबूदार तेल, सेंट (इत्र) इत्यादि बड़ी सरलता से तैय्यार कर लिये जाते हैं।

Ester एस्टर; जैव- रासायनिक यौगिकों का एक वर्ग। इन्हें एल्काइल लवण ( Alkyl Salts ) भी कहते हैं। चर्बी, तेल, घी, मोम, इत्यादि एस्टर हैं। नकली एसन्स भी एस्टर होते हैं।

Esterification एस्टरीकरण; अल्कोहल से एस्टर बनाने की क्रिया.

Estimate अनुमान करना; कूतना; अन्दाज़ा करना; निर्धारित करना.

Estimation कूत; अनुमान; अन्दाज़ा.

Etch धातु अथवा काच पर तेजाब से चित्र इत्यादि खोदना.

Etching धातुओं तथा काच की प्लेटों पर तेजाब से खुदाई करने की कला। जिस प्लेट पर खुदाई करना हो उस पर पहले मोम लगा दिया जाता है और किसी नोकदार क़लम से उस पर नक़शा, चित्र, इत्यादि बना दिया जाता है। फिर उस प्लेट को थोरे के तेजाब में डाल दिया जाता है जिससे अंकित भाग गल जाता है और प्लेट पर बनाया हुआ चित्र या नकशा खुद जाता है। काच पर खुदाई करने के लिये हाइड्रोफ्लोरिक अम्ल ( Hydrofluoric Acid ) काम में लाया जाता है।

Enzymes इन्ज़ाइम; प्रेरक-जीव; वस्तुओं को सड़ाने या उनमें ख़मीर उठाने वाले जैव-रासायनिक पदार्थ। इनकी ठीक ठीक रासायनिक रचना का पता अभी तक नहीं लग सका है। सुक्रेज़ ( Sucrase ), पेप्सिन ( Pepsin ), ट्रिप्सिन ( Trypsin ), रेनिन ( Rennin ) इत्यादि अनेक प्रकार के इन्ज़ाइम होते हैं जो भिन्न-भिन्न कार्य करते हैं। ये जीवाणु नहीं होते हैं।

Ethane इथेन; एक ज्वलनशील गैस जो पेट्रोलियम के कुओं के आस-पास पाई जाती है.

Ether ( Aether ) ईथर; आकाश-तत्व; एक काल्पनिक तत्व। प्राचीनकाल के दार्शनिकों की यह धारणा थी कि सारा विश्व आकाशतत्व का बना हुआ है तथा आकाश अथवा 'शून्य' में भी यही तत्व भरा हुआ है। आधुनिक युग के वैज्ञानिक भी यह मानते हैं कि कोई ऐसा पदार्थ इस ब्रह्माण्ड में व्याप्त है जिसमें तारागण तैर रहे हैं तथा जिसमें प्रकाश अथवा विद्युत की तरंगें गति करती हैं। इस तत्व का नाम ईथर रक्खा गया तथा इसके धर्म की व्याख्या के अनेक निष्फल प्रयत्न किये गये। आजकल भी ईथर एक अगोचर वस्तु माना जाता है।

Ether ( chc. ) ईथर; सल्फ्यूरिक ( Sulphuric ) अथवा इथाइल ( Ethyl ) ईथर; एक अत्यन्त महत्व-पूर्ण जैव-रासायनिक द्रव। यह द्रव तेल, चर्बी, इत्यादि चिकने पदार्थों तथा गनकाटन को घोलने के काम में लाया जाता है।

Ethereal Oils ( see Essential Oils ).

Ethyl Alcohol मद्यसार ( see Alcohol ).

Ethyl Chloride इथाइल क्लोराइड; एक जैव-रासायनिक द्रव जो पहले बरफ जमाने की मशीनों में काम आता था.

Ethylene जैव-रसायन के अन्तर्गत ओलीफीन नामक यौगिक-वर्ग की एक गैस.

Eudiometer यूडिओमीटर; गैस मापक यन्त्र; गैसों का विश्लेषण करने वाला यन्त्र.

Eusol यूसोल। इसे ओ-डी-जवैल (Eaude Javalle) भी कहते हैं (see Dakin's solution).

Eutectics हिमानुगामी घोल। जब किसी लवण का घोल ठंडा किया जाता है तो लवण धीरे धीरे पृथक होता जाता है परन्तु एक तापक्रम पर जाकर लवण का पृथक होना बन्द हो जाता है और घोल बर्फ की तरह जम जाता है। इस जमने वाले घोल को Eutectic कहते हैं।

Eutectic Point हिमानुगामी तापक्रम; नीचे से नीचा तापक्रम जिस पर किसी लवण का घोल जमने लगता है.

Eutectoid हिमानुगामी धातु-मिश्रण.

Evacuate शून्य करना; रिक्त करना.

Evaluaion मूल्य-निरूपण; मान निकालना.

Evaporate वाष्पीभूत करना या होना; भाफ बनना या बनाना; किसी द्रव का गैस रूप में परिणत हो जाना.

Evaporating Basin or Dish उड़ाने का बर्तन या प्याला; द्रवों को वाष्पीभूत करने का पात्र.

Evaporation वाष्पीकरण; उपसरण; द्रवों के भाफ बन कर उड़ जाने की क्रिया। द्रवों के उबलने तथा उड़ने में यह अन्तर है कि उबाल एक निश्चित तापक्रम पर आता है परन्तु भाफ बन कर उड़ने की क्रिया हर समय होती रहती है। पानी के उड़ने से बादल बनते हैं। द्रवीभूत गैसों के उड़ने से अत्यन्त नीचा तापक्रम प्राप्त होता है तथा जिस पात्र में वे रक्खी हों वह अत्यन्त ठंडा हो जाता है।

Even सम.

Even Number सम संख्या; युग्म संख्या; वह संख्या जिसमें २ का भाग पूरा चला जाय.

Event घटना.

Event, Dependant परतन्त्र घटना; सापेक्ष घटना.

Event, Independant स्वतन्त्र घटना; निरपेक्ष घटना.

Evolve गैस बाहर निकालना.

Evolution उद्गम; निकास; गैस के बाहर निकलने की क्रिया.

Exact यथार्थ; शुद्ध; बिल्कुल ठीक; सही.

Exact Sciences गणनात्मक विज्ञान; विज्ञान की वे शाखायें जो गणित-शास्त्र पर अवलंबित हैं तथा यथार्थ घटनाओं से सम्बन्ध रखती हैं। भौतिक, ज्योतिष, रसायन तथा यन्त्र-शास्त्र Exact Sciences हैं।

Examine परीक्षा करना; जांच करना.

Example दृष्टान्त; उदाहरण.

Excavator एक्सकैवेटर; मिट्टी खोदने का यन्त्र। यह यन्त्र नहरें, नींव, खानें इत्यादि खोदने के काम में आता है.

Ex-centre बहिःकेन्द्र.

Exception व्यतिक्रम; अपवाद.

Excess आधिक्य.

Exchange विनिमय; पारस्परिक आदान-प्रदान.

Exchange, Telephone संयोगालय ( see Electric Telephony ).

Excite उत्तेजित करना; उद्दीप्त करना; विद्युन्मय करना.

Exert बल लगाना; बल प्रयोग करना.

Exhalation श्वास या हवा का बाहर निकलना.

Exhaust शून्य करना; वायु से रहित करना; रिक्त करना.

Exhaust Pipe निर्गम नाली; वह नल जिसमें होकर इंजन का अनावश्यक पानी या भाफ या जली हुई गैस बाहर निकल जाती है.

Exhaust Steam बाहर फेंकी हुई भाफ; काम में आई हुई भाफ जो Exhaust Pipe द्वारा इंजन में से बाहर निकाल दी जाती है.

Exhaust Valve निर्गमद्वार; Exhaust Pipe में लगी हुई एक खिड़की जिसमें होकर भाफ तो बाहर निकल जाती है परन्तु बाहर की हवा भीतर नहीं जाने पाती.

Exhaustion शून्यीकरण; रिक्त कर देने की क्रिया.

Exothermic तापक्षेपक; यह शब्द उन रासायनिक क्रियाओं का द्योतक है जिनमें ताप का उदय होता है अर्थात गर्मी पैदा होती है.

Expand बढ़ना; बढ़ाना; फैलना; फैलाना; प्रसारित होना या करना.

Expansibility प्रसार-गुण; प्रसार-क्षमता; बढ़ने का गुण.

Expansion प्रसार; विस्तारण; फैलजाना; बढ़जाना; गर्मी के प्रभाव से वस्तुओं के आकार अथवा आयतन में वृद्धि हो जाना। ताप से प्रत्येक वस्तु बढ़ती है। ठोस पदार्थ कम बढते हैं, द्रव पदार्थ अधिक बढते हैं तथा गैसीय पदार्थ बहुत बढ़ते हैं। गर्म की जाने वाली वस्तु चारों ओर

को समान रूप से बढ़ती है परन्तु लम्बी वस्तुओं की लंबाई का ही प्रसार गणना करने में आता है। इसी प्रकार क्षेत्रों के क्षेत्रफल का तथा पिंडों के आयतन का प्रसार गणना में लिया जाता है। गर्मी के प्रभाव से जब वस्तु बढ़ती है तो कोई भी शक्ति उसके प्रसार को नहीं रोक सकती। इसीलिये लोहे के पुलों में तथा रेल की पटरियों के बीच में बढ़ने के लिये गुंजायश छोड़ दी जाती है। विस्फोटक पदार्थों की क्रिया गर्मी से गैसों के अपार प्रसार के कारण ही होती है। ठोस वस्तुओं के प्रसार की इकाई लम्ब-प्रसार गुणक ( Coefficient of Linear Expansion ) होती है। किसी वस्तु के एक शतांश मीटर लम्बे टुकड़े को यदि एक डिग्री सेंटीग्रेड की गर्मी दी जाय तो उसकी लम्बाई में जो बढ़ोतरी होगी वह उस वस्तु का लम्ब-प्रसार गुणक कहलावेगी। इस गुणक का परिमाण अत्यन्त सूक्ष्म होता है। उदाहरणार्थ लोहे का ल० प्र० .००००११२ है।

Expansion, Absolute निरपेक्ष प्रसार.

Expansion, Apparent व्यक्त-प्रसार। द्रव बिना पात्र के नहीं रह सकते अतः यदि द्रव को गरम किया जाय तो पात्र भी गरम होकर फैलता है। पात्र में भरे हुये द्रव का जो प्रसार दृष्टिगोचर होता है वह Apparent Expansion कहलाता है।

Expansion, Coefficients of: प्रसार गुणक (see *Coefficients of Expansion* ).

Expansion, Cubical आयतन-प्रसार; घन-प्रसार; पिंडों के आयतन का गर्मी के कारण बढ़ जाना। इसका गुणक लम्ब-प्रसार गुणक का तिगुना होता है।

Expansion, Linear लम्ब-प्रसार; लम्बी वस्तुओं ( तार, रेल की पटरी इत्यादि ) का गर्मी के प्रभाव से लम्बाई में बढ़जाना.

Expansion, Real यथार्थ-प्रसार: द्रव के Apparent Expansion में यदि पात्र का प्रसार जोड़ दिया जाय तो द्रव का यथार्थ प्रसार निकल आता है.

Expansion, Superficial क्षेत्र-प्रसार; इसका गुणक लम्ब-प्रसार गुणक का दुगना होता है.

Expel बाहर निकालना, निकाल फेंकना; बहिष्कृत करना.

Experiment प्रयोग; परीक्षा.

Experimental प्रयोगात्मक; परीक्षात्मक, प्रयोगसिद्ध.

Experimental Knowledge प्रयोग सिद्ध ज्ञान.

Experimental Law प्रयोग सिद्ध नियम.

Experimental *Proof* प्रयोग सिद्ध प्रमाण.

Experimental Science प्रयोग सिद्ध विज्ञान (see Empirical Sciences).

Experimental Value प्रयोग सिद्ध मान; प्रयोग-लब्ध मान.

Explain व्याख्या करना; वर्णन करना.

Explicit स्पष्ट.

Explode फूटना; भड़ाके के साथ फटना; विस्फुटित होना.

Explore संधान करना; खोज करना.

Exploring Coil संधान कुण्डली; जमीन में दबे हुये गैस या पानी के नलों का पता लगानेवाली वैद्युत-कुण्डली.

*Explosion* विस्फोट; भड़ाका.

Explosive विस्फोटक; भड़कनेवाला.

Explosives विस्फोटक पदार्थ; भड़कने वाले पदार्थ। प्रायः सारे विस्फोटक द्रव्य ऐसे रासायनिक यौगिक होते हैं जिनकी रचना अस्थिर होती है। ये छेड़ने से या ताप के प्रभाव से भड़क उठते हैं और अपार परिमाण में ताप तथा गैसें उत्पन्न करते हैं। व्यवहार में आने वाले लगभग सब विस्फोटक पदार्थों में कार्बन, हाइड्रोजन, आक्सिजन तथा गंधक के अंश संयुक्त रहते हैं तथा इनको वियोजित करके कार्बन डाइआक्साइड, भाफ, इत्यादि गैसों में परिणत करने के लिये नाइट्रोजन तथा आक्सिजन का एक अणु-समूह ( Nitrate Group $NO_3$ ) रहता है।

बारूद (Gun-powder) का प्रयोग बहुत प्राचीनकाल से होता चला आया है। यह गंधक, शोरे और कोयले का मिश्रण होता है।

१८३८ ई० में पिलूज़ (Pelouze) नामक एक फ्रांसीसी ने रुई को शोरे के तेज़ाब में हल करके नाइट्रो- सेल्युलोस (Nitro-cellulose) या गन-काटन ( Gun-cotton ) बनाया। इसकी ईंटें बनाली जाती हैं जो रंजक (Detonator) के द्वारा विस्फुटित की जाती हैं।

१८४७ ई० में इटली के सोब्रेरो (Sobrero) ने नाइट्रो-ग्लिसरीन ( Nitro-glycerine ) का आविष्कार किया। यह द्रव अत्यन्त विस्फोटक होता है तथा इसको सम्हालना बड़ा कठिन हो जाता है। स्वीडन के नोबल * (Nobel) ने इस भयंकर पदार्थ को वश में करने की तरकीब खोज निकाली। उसने नाइट्रो-ग्लिसरीन में किसलगुर ( Kieselguhr ) नाम की एक मिट्टी मिला कर डिनेमाइट ( Dynamite) बनाया तथा बाद में नाइट्रो-ग्लिसरीन और गन-काटन के मिश्रण से अनेक विस्फोटक पदार्थ निर्माण किये। अंग्रेजी फौजों में काम आने वाला विस्फोटक कॉरडाइट (Cordite) नाइट्रो-ग्लिसरीन, गन-काटन, एसीटोन तथा वैसलीन का मिश्रण होता है।

बिना धुयें की बारूदें ( Smoke-less Gunpowders ) आजकल कई विस्फोटक पदार्थों को मिलाकर बनाई जाती हैं। ट्राइ-नाइट्रो-टोल्युइन ( Trinitrotoluene ), जिसे T. N. T. भी कहते हैं, तथा पिकरिक एसिड ( Picric Acid ) इस काम में लाये जाते हैं।

Expose अनावृत करना; खोलना.

Expose ( to air ) हवा में खुला छोड़ना.

Expose ( Photo. ) कैमरा की प्लेट पर प्रतिबिम्ब डालना ( see Photography ).

* प्रसिद्ध नोबल-पुरस्कार इन्हीं महाशय की दान दी हुई रकम के ब्याज से प्रति वर्ष बांटा जाता है।

Exposure कैमरा की प्लेट पर प्रतिबिम्ब डाला जाना ( see Photography ).

Express व्यक्त करना; प्रगट करना.

Expression व्यंजक राशि; व्यक्त करने वाली राशि.

Extensible विस्तारशील; तन्य; जो बढ़ाया जा सके.

Extension विस्तार; फैलाव.

Exterior बाह्य; बाहरी.

Exterior Angle बाह्यकोण.

External बाह्य; ऊपरी.

Extinguish बुझाना; आग बुझाना.

Extract ( v. ) निकालना; सत्व खींचना; निष्कर्षण करना.

Extract ( n. ) सत्व; निचोड़; निर्यास.

Extraction मिश्रण या यौगिक में से किसी एक वस्तु के पृथक करने की क्रिया; खानों अथवा खनिज द्रव्यों में से धातुयें निकालना.

Extreme (Extremity) सिरा; छोर; चरम सीमा.

Exudation निस्स्राव; स्रुवन; चू कर निकला हुआ पदार्थ.

Exude चू कर निकालना (जैसे पेड़ से गोंद निकालते हैं).

Eye-lens चक्षु-ताल; चक्षु के भीतर का लेन्स जिसमें होकर वस्तुओं का प्रतिबिम्ब नेत्र-पटल ( Retina ) पर पड़ता है.

Eye-piece चक्षु-लग्नी; दूरवीक्षण तथा सूक्ष्मवीक्षण यंत्रों का अगला भाग जिसके द्वारा वस्तुओं को देखा जाता है.

## F

Face फलक; पार्श्व; सामने का भाग.

Face Angle फलक कोण.

Facet पहल; फलकिया.

Fact वास्तविक बात; वास्तविक घटना.

Factor गुणक; खंड.

Factory फैक्टरी; कारखाना; निर्माणशाला; उद्योगशाला; शिल्प गृह; कार्यालय जहां यंत्रों के जरिये से वस्तुयें बनाई जाती हैं.

Fahr. ( Fahrenheit ) फारनहाइट; तापक्रम का माप जिसमें हिमांक ( Freezing Point ) ३२° तथा क्वथनांक ( Boiling Point ) २१२° होता है.

Faience फेअन्स; चीनी के बरतन जिन पर रंगीन चित्रकारी की हुई हो.

Fall पतन; नीचे गिरना; कम होना.

Falling Bodies, Law of: पतन नियम; वे नियम

जिनके अनुसार पिंड ऊपर से नीचे गिरते हैं। ये नियम इटली के गणितज्ञ गैलिलियो ने निकाले थे। इनका सारांश यह है कि सब पिंड पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षण शक्ति के कारण ऊपर से नीचे गिरते हैं अतः सबकी गिरने की गति समान होती है। अर्थात् एक मन भर वजन का पत्थर और एक पंख यदि ऊपर से नीचे गिराये जावें तो वे एक साथ पृथ्वी पर आकर गिरेंगे। यह प्रयोग वायु-शून्य स्थान ( Vacuum ) में ही हो सकता है क्योंकि हलकी वस्तु पर वायु का प्रभाव होने से वह देर में गिरती है। नीचे गिरने वाले पिंडों की गति में ३२ फीट प्रति सेकंड के हिसाब से प्रति सेकंड वृद्धि होती रहती है, अर्थात् जैसे-जैसे पिंड पृथ्वी के नज़दीक आता जाता है वैसे ही उसकी गति भी तेज़ होती जाती है।

Family जाति; श्रेणी; वर्ग.

Fan पंखा; हवा फेंकने या खींचने वाला यंत्र.

Fan, Ceiling छत पर लगाया जाने वाला बिजली का पंखा.

Fan, Centrifugal केन्द्रगामी पंखा; यह पंखा खानों में हवा फेंकने तथा धूल अथवा दूषित वायु को खींचने के कामों में आता है और एक नल में बन्द रहता है.

Fan, Electric बिजली का पंखा; बिजली से चलने वाला पंखा। इसमें बिजली की एक छोटी मोटर होती है जिसकी धुरी पर तीन या चार फलक लगे होते हैं जो धुरी के साथ ज़ोर से घूमते हैं। सरल-धारा ( Direct Current) अथवा एकान्तर धारा (Alternating Current ) से चलने वाले पंखों की मोटरें भिन्न-भिन्न प्रकार की होती हैं, परन्तु कुछ पंखे उभय-धारोप युक्त ( Universal ) भी होते हैं।

Fan, Exhaust वायु-निष्कासन पंखा; हवा खींचने वाला पंखा; मकान या कमरे में से दूषित वायु को खींचकर बाहर फेंकने वाला पंखा। इस प्रकार के पंखे सिनेमा-गृहों इत्यादि में लगाये जाते हैं।

Fan, Table टेबल फैन; मेज़ पर रखने योग्य बिजली का पंखा.

Farad फैरड; विद्युत-ग्राहिता अथवा विद्युत-समावेशन ( Electrical Capacity ) की इकाई.

Faradisation फैरडीकरण; वैद्युत-चिकित्सा के लिये वैद्युत-प्रवाह का उपयोग.

Farina स्टार्च; निशास्ता; श्वेतसार.

Far Point दूर बिन्दु.

Fast Colour पक्का रंग; ऐसा रंग जो साधारण धुलाई से न उड़े.

Fat चर्बी; मेद; वसा.

Fatigue श्रान्ति; थकावट; क्लान्ति। पिंडों पर लगातार अधिक दबाव पड़ने से उनमें एक प्रकार की श्रान्ति पैदा हो जाती है जिसके कारण वे निष्क्रिय हो जाते हैं। कई बार इञ्जनों के पुर्जों में श्रान्ति उत्पन्न होने से इञ्जन की गति में बाधा पड़ जाती है।

Fats वसीयवर्ग; वसीय-अम्ल तथा ग्लिसरीन के यौगिक। इनके दो भेद हैं:-( १ ) जैव-वसा अर्थात् चर्बी तथा (२) वनस्पतिज-वसा जैसे तेल, घी, इत्यादि। इनको यदि क्षारीय पदार्थों के साथ उबाला जाय तो साबुन बनजाता है ( see Saponification )। ये पेट्रोल, बेन्ज़िन इत्यादि घोलक द्रवों में घुल जाते हैं। हमारे भोजन का ये एक मुख्य अंग हैं।

Fats, Artificial नकली घी; वनस्पति घी; घास का घी। हाइड्रोजन गैस की क्रिया से तेल जमकर घी जैसे सफेद हो जाते हैं और नकली घी तथा नकली मक्खन (Margarine) बनाने के अलावा और भी कई कामों में आते हैं।

Fatty Acids वसीय अम्ल वर्ग; पामिटिक अम्ल ( Palmitic Acid ), ओलीकाम्ल ( Oleic Acid ) ब्यूटरिक अम्ल ( Butyric Acid ) स्टीयरिक अम्ल ( Stearic Acid ) इत्यादि, जो तेलों तथा चर्बियों में पाये जाते हैं.

Feeble कमज़ोर; मन्द; क्षीण; दुर्बल.

Feed ( v. ) आदान करना; इंजनों में खर्च होने वाला ईंधन या तेल उनमें भरना.

Feed ( n. ) फीड; वाहक; मशीन का वह भाग जिसके द्वारा मशीन में खर्च होने वाला मसाला भंडार में से अपने आप उसमें पहुँचता रहता है.

Feeder पोषक; मशीनों, बिजली के तारों, नहरों, इत्यादि को रसद पहुँचाने वाले साधन.

Feed-pipe आदाननली; वह नली जिसमें होकर इंजन को ख़ुराक पहुँचती है.

Feed-pump आदान पम्प; ताप इंजनों का वह भाग जो दवाव को स्थिर रखता है.

Feed-trough आदान-पात्र; भंडार.

Feed-water भाफ से चलने वाले इंजन के वायलर में पहुँचाया जाने वाला पानी.

Feed-water Heater वायलर में जाने से पूर्व पानी को गर्म करने का उपकरण.

Fehling's Solution फेलिंग घोल; तूतिया, राशल साल्ट ( Rochelle Salt ) तथा कास्टिक सोडा का मिश्र घोल जो शर्करा की परीक्षा करने के काम में आता है.

Feldspar ( Felspar ) सिलिका संयुक्त पत्थरों का खनिज वर्ग। केओलिन ( Kaolin ) तथा चीनी मिट्टी इन्हीं से बनती हैं।

Felt नमदा; मलीदा करके जमाया हुआ ऊनका मोटा परत.

Fergusonite फरग्युसनाइट; दुष्प्राय धातुओं ( Rare Earths ) का एक खनिज लवण.

Ferment खमीर उठना या उठाना; किण्वीकरण; सढ़ाना.

Fermentation खमीर की क्रिया से जैव पदार्थों का विघटन। गुड़ में खमीर उठाने से मद्यसार प्राप्त होता है। दूध का फटना भी किण्वीकरण का उदाहरण है।

Ferments इन्ज़ाइम्स ( Enzymes ) नामक सूक्ष्म, दानेदार, जैव-कण जो जैव-पदार्थों में रासायनिक परिवर्तन उत्पन्न करते हैं। डायस्टेज ( Diastase ) काष्ठोज को शर्करा में परिणत करता है; पेप्सिन (Pepsin) उदर में प्रोटीन को पेप्टोन (Peptone) में परिणत करके उसे पचनशील बनाता है; टायलिन ( Ptyalin ) जो थूक में मिला रहता है, शर्करा को श्वेतसार बनाता है; रेनिन ( Rennin ) दूध को जमाता है। ( see also Enzymes ).

Ferrel's Law फैरल नियम; अमेरिकन फैरल द्वारा प्रतिपादित वायु की गति सम्बन्धी एक नियम। इस नियम के अनुसार उत्तर अथवा दक्षिणसे आने वाली हवायें पृथ्वी के घूमने के कारण उत्तरी गोलार्द्ध में दाहिनी ओर तथा दक्षिणी गोलार्द्ध में बायीं ओर बहक जाती हैं, और क्रमशः उत्तर-पूर्व तथा दक्षिण-पूर्व से आती हुई प्रतीत होती हैं।

Ferrite लोह।

Ferrochrome फैरोक्रोम; लोह तथा क्रोमियम का मिश्रण जो इस्पात बनाने में काम आता है.

Ferromagnetic लौह-चुम्बकीय; लोह के समान चुम्बकीय गुण रखने वाला.

Ferromagnetism लौह-चुम्बकत्व.

Ferro-concrete लोह-सीमन्ट; लोहे के ढाँचे में सीमन्ट इत्यादि भर कर जो मकान बनाये जाते हैं वे Ferro-concrete के मकान कहलाते हैं। ये अत्यन्त दृढ़ होते हैं तथा इन पर भूकम्पों का बहुत कम असर होता है।

Ferrum लोह का लेटिन नाम.

Fertilisers ( Fertilizers ) खाद-द्रव्य; उर्वरक पदार्थ; मिट्टी की पैदावार बढ़ाने वाले पदार्थ। खाद दो प्रकार के होते हैं:

( १ ) कुदरती खाद, जैसे गोवर, राख, चूना इत्यादि तथा

( २ ) कृत्रिम खाद, जैसे नाइट्रोजन, फास्फोरस, पोटाशियम आदि।

Festal Metal फेस्टल धातु; कोवल्ट, लोह तथा क्रोमियम धातुओं को मिला कर बनाई जाने वाली एक मिश्र धातु जो चाकू-छुरी बनाने के काम में आती है.

Fibre तन्तु; रेशा; सूत्र; बारीक तार। रेशम, ऊन, घोड़े का बाल, सन, ऐस्बैस्टस, लकड़ी, काच तथा धातुओं के सूत्र बनते हैं.

Fibrous तन्तुमय; रेशेदार.

Fibrox फाइब्रॉक्स; सिलिकन आक्साइड का एक रेशेदार खनिज रूप जो ऐस्बैस्टस की जगह काम में लाया जाता है.

Field क्षेत्र; किसी पिंड के चारों ओर का आकाश जिसमें उस पिण्ड के बल का प्रभाव रहता है.

Field Book जमीन की पैमायश सम्बन्धी पुस्तक.

Field, Electric वैद्युत-क्षेत्र; आविष्ट पिण्ड के चारों ओर का आकाश जिसमें उस पिण्ड की वैद्युत-शक्ति के कारण तनाव उत्पन्न हो जाता है.

Field glasses टेलिस्कोप, दूरवीक्षण यन्त्र, ये बाइनोक्यूलर (see Binocular) की तरह होती है

Field of Force बल-क्षेत्र

Field of View or Vision दृष्टि क्षेत्र, ऊंचाई पर से पृथ्वी का जितना भाग दिखलाई पड़े वह उस ऊँचाई का दृष्टिक्षेत्र माना जाता है

Fifth (music) पंचम स्वर

Fifth Power पंचघात

Figure चित्र, रेखा चित्र, आकृति, अंक

Figure, Closed बद्ध आकृति.

Figure, Geometrical ज्यामितीय आकृति

Figure, Rectilineal रेखात्मक आकृति, रेखाओं से आबद्ध आकृति

Figure, Similar समरूप आकृति.

Filament बारीक तन्तु, डोरा

File रेती

Filings रेतन, बुरादा

Film पटल, सूक्ष्मपट, पतला परत

Film (Cinema) फिल्म, सेल्युलाइड का ३५ शतांश मीटर चौड़ा फीता जिस पर फोटो की छोटी छोटी तसवीरें होती हैं। इसे स्टाक (Stock) भी कहते हैं। फिल्म नाइट्रो सेल्युलोज की बनती है तथा अत्यन्त जलन शील होती है। (see also Cinematography)

Film (v) फिल्म उतारना, फिल्म बनाना

Film Actor सिनेमा में अभिनय करने वाला

Film Fans सिनेमा देखने के शौकीन लोग.

Filter (v) छानना, निस्यन्दन करना, परिसरण.

Filter (n) छन्ना, निस्यन्दक, बालू रेत, कपड़ा, सोख्ता कागज, ऐस्बैस्टस, कोयला इत्यादि वस्तुयें जो द्रवों को छानने के काम में आती हैं

Filter, Colour (see Colour Filter)

Filter-paper छन्ना कागज, सोख्ता कागज जिसमें द्रव छाने जाते हैं

Filter-press फिल्टर प्रेस, परिसरण संचापक, द्रवों में मिले हुये चूर्णवत् पदार्थों को पृथक् करने का यंत्र

Filter pump फिल्टर-पंप, परिसरण पंप, पात्रों को वायु-शून्य करने का यंत्र

Filter, Wave तरंग रोधक, एक उपकरण जो एक ही लम्बाई की तरंगों को निकलने देता है, बाकी सब को रोक लेता है.

Filtrate छना हुआ द्रव, छन्ने में से निकला हुआ द्रव

Filtration छानने की क्रिया

Final Position अन्तिम स्थिति

Find पता लगाना, मालूम करना.

Finder प्रदर्शक

Finder, View चित्र प्रदर्शक, कैमरा में लगा हुआ एक काच जिसमें फोटो ली जाने वाली वस्तुओं का प्रतिबिम्ब दिखलाई पड़ता रहता है

Fine बारीक, सूक्ष्म, परिष्कृत

Finish (n) पालिश, ऊपरी चमक दमक

Finite परिमित, सीमाबद्ध, ससीम

Finite Form परिमित आकार

Fire अग्नि, आग, ज्वाला, ताप तथा प्रकाश उत्पन्न करने वाली शक्ति। अत्यन्त प्राचीन काल में दो लकड़ियों को रगड़ कर या चकमक पत्थर के द्वारा अग्नि उत्पन्न की जाती थी। आजकल दियासलाई का प्रयोग किया जाता है।

मध्यकालीन वैज्ञानिकों का यह विश्वास था कि सब जलनशील पदार्थों में फलाजिस्टन (Phlogiston) नाम का एक पदार्थ होता है जो जलने पर निकल जाता है। (see Phlogiston Theory)

Fire-alarm गृह-दाह सूचक घंटी; आग के खतरे की घंटी। मकानों में लगाया जाने वाला बिजली का एक यंत्र जिसके द्वारा, आग लगने पर, स्वतः ही एक खतरे की घंटी बजने लगती है और पुलिस को सूचना मिल जाती है

Fire ball अग्नि गोलक, गोले के आकार में कभी कभी गिरने वाली बिजली

Fire-brick अग्निजित ईंट, भट्ठियों के लिये बनाई जाने वाली एक विशेष प्रकार की ईंट जिस पर तेज आंच का असर नहीं होता है

Fire-bridge अग्नि सेतु, भट्ठियों का वह परत जो अग्नि तथा गर्म की जाने वाली वस्तु के बीच में रहता है

Fire-brigade आग-बुझाने वाली फौज.

Fire-clay अग्नि-जित मिट्टी; वह मिट्टी जिससे अग्नि-जित ईंटें इत्यादि बनाई जाती हैं.

Fire-damp कोयले की खानों में उत्पन्न होने वाली जलन-शील गैसें.

Fire-damp Indicator जलनशील गैस सूचक यंत्र। यदि खानों में जलनशील गैसें पैदा हो जावें तो इस यंत्र से पता लग जाता है।

Fire Engine दमकल; आग बुझाने का इञ्जन.

Fire Extinguisher अग्नि-शामक यंत्र। इस यंत्र में सोडा का घोल भरा रहता है तथा एक कांच की नली में तेज़ाब रहता है। आग लगने पर इसकी घुंडी को ज़मीन पर मारते हैं जिससे कांच की नली टूट जाती है और घोल पर तेज़ाब के प्रभाव से गैस उत्पन्न होती है जिसके फल स्वरूप यंत्र में से बड़ी तेज़ धार निकलती है।

Fire-hydrant अग्नि-शामक नल। इसे पानी के नल से जोड़ दिया जाता है।

Fireless Cooker कुकर; भोजन पकाने का ऐसा यंत्र जिसमें पकने वाली वस्तुओं को सीधी आंच नहीं लगती है। आजकल बाज़ार में तरह तरह के कुकर बिकते हैं। इन सब में धातु के बने हुये कई कटोरदान होते हैं जो एक डिब्बे में बन्द कर दिये जाते हैं। इस डिब्बे के नीचे थोड़ा सा पानी भर दिया जाता है। नीचे लगी हुई अंगीठी की आंच से पानी गरम होकर उबलता है और उसकी भाफ की गरमी से खाना पक जाता है।

Fire-proof अग्नि-रोधक; अदाह्य; ऐसी वस्तु जिस पर आंच का असर न हो अर्थात् जो आग में न जले.

Fire-proof Clothing or Materials अग्नि-कवच; ऐसे कपड़े या पदार्थ जो आग में न जलें। आग बुझाने वाले ऐस्बैस्टस इत्यादि अदाह्य वस्तुओं के बने हुये अग्नि-कवच पहन कर जलती हुई आग में घुस जाते हैं। आजकल लोहे की ऐसी आलमारियां तथा तिजोरियां भी बनती हैं जिनमें रक्खे हुये काग़ज़पत्र इत्यादि को बाहर आग लगने से कुछ नुक़सान नहीं पहुँचता।

Fire-proofing अदाह्य-करण; वस्तुओं को अदाह्य बनाने की तरकीब। लकड़ी के तख्तों, नाटक के परदों इत्यादि पर रासायनिक मिश्रण की तह चढ़ा देने से वे अदाह्य हो जाते हैं।

Fire-works आतिश-बाज़ी; पटाखे, फुलझड़ियां, इत्यादि आतिशबाज़ी की चीजें। ये बारूद से बनाये जाते हैं तथा रोशनी को रंगीन या सितारेदार बनाने के लिये इनमें लोहे, मैग्नेशियम अथवा सुरमे का बुरादा, तथा स्ट्रान्शियम (लालरंग), बेरियम (हरारंग), इत्यादि के लवण मिलाये जाते हैं।

Firing अवे पर चढ़ाना; मिट्टी की बनी हुई चीज़ों को आग में पकाना.

First System of Pulleys (see Pulleys).

First Term प्रथम संख्या; आदि संख्या; आदि पद.

Fish-plate फिश-प्लेट; रेल की दो पटरियों को जोड़ने वाली लोहे की प्लेट.

Fish-tail Burner (see Burner, Fish-tail).

Fit (v.) यथाविष्ट होना या करना; ठीक बैठना या बिठाना; नियोजन करना.

Fittings यंत्रावयव; मशीनों के पुरज़े.

Fix निश्चित करना; दृढ़ता से स्थापित करना या बैठाना.

Fix (Photo.) छाया-चित्र को पक्का करना (see Photography).

Fixative मद्यसार में चपड़ी या बिरोज़े का घोल जो रंग की तसवीरों को पक्का करने के लिये उन पर पोत दिया जाता है.

Fixed Alkali स्थिर-क्षार; अबाष्पशील क्षार.

Fixed Limit निर्दिष्ट सीमा.

Fixed Plane निर्दिष्ट समतल.

Fixed Points of a Thermometer (see Thermometer).

Flame अग्नि शिखा; दीप शिखा; ज्वाला; लौ; लपट.

Flame, Arc-light वैद्युत आर्क-लैम्प (Arc Lamp) का प्रकाश जिसमें धातु लवणों के कण संयुक्त रहते हैं.

Flame, Bunsen बुन्सन दीप शिखा; बुन्सन दीप में कोल-गैस या पेट्रोलियम-गैस को जलाने से उत्पन्न होने वाली अग्नि शिखा। बुन्सन दीप-शिखा के दो भाग होते हैं: (१) भीतर का नीला भाग तथा (२) बाहर का हलका नीला भाग। यह दीप शिखा प्रकाश-युक्त नहीं होती परन्तु यदि जलने वाली गैस

में वायु अथवा खनिज लवणों का चूर्ण मिला दिया जाय तो दीप-शिखा प्रकाश देने लगती है।

Flame, Coal-Gas कोल गैस दीप-शिखा; बुन्सन दीप में कोल गैस को जलाने से पैदा होने वाली अत्यन्त प्रकाश-युक्त दीप-शिखा.

Flame, Hydrogen हाइड्रोजन दीप-शिखा; हाइड्रोजन के जलने से उत्पन्न होने वाली अग्नि शिखा.

Flame, Luminosity of: दीप शिखा का प्रकाश-सामर्थ्य, दीपक की रोशनी। कितनी ही गैसों की दीप-शिखायें बिल्कुल प्रकाश-हीन होती हैं परन्तु कई गैसों की दीप शिखायें अत्यन्त प्रकाश-युक्त होती हैं। इस भिन्नता की व्याख्या करने का कई वैज्ञानिकों ने प्रयत्न किया है।

Flame, Oxidising ओषजनीकरण ज्वाला; ऐसी अग्नि जिसमें गरम करने से किसी पदार्थ में आक्सिजन का अनुपात बढ़ जाय.

Flame, Oxy-acetylene आक्सी ऐसिटिलीन अग्नि-शिखा; आक्सीजन तथा ऐसिटिलीन गैसों के मिश्रण को जलाने से उत्पन्न होने वाली अत्यन्त ताप-युक्त अग्नि-शिखा.

Flame, Oxy-hydrogen आक्सी-हाइड्रोजन अग्नि-शिखा.

Flame, Reducing निरोषजनीकरण ज्वाला; ऐसी अग्नि जिसमें गरम किये जाने पर पदार्थों में आक्सीजन का अंश कम हो जाय.

Flame, Singing गायक दीप शिखा। गैस की दीप शिखा को यदि काच की एक चौड़ी नली में धीरे धीरे नीचे से ऊपर को सरकाया जाय तो एक ध्वनि उत्पन्न होने लगती है तथा दीप शिखा बड़े वेग से लप-लप करने लगती है। इसे गायक दीप शिखा कहते हैं। यह ध्वनि वायु के क्रमशः प्रसार तथा संकोच के कारण उत्पन्न होती है।

Flames, Temperature of: दीप शिखाओं के ताप-क्रम, दीप शिखाओं की गर्मी का ताप। कुछ दीप शिखाओं के प्रयोगों द्वारा निश्चित किये हुए ताप-क्रम इस प्रकार हैं:—बुन्सन दीप शिखा १८७१°; ऐसिटिलीन दीप-शिखा २५४८°; मद्यसार दीप-शिखा १७०५°; आक्सी हाइड्रोजन दीप शिखा २४२०°; आक्सी ऐसिटिलीन दीप-शिखा ३०००°—४०००°, वैद्युत आर्क लैम्प ३७६०°; सूर्य ताप ७८००°।

Flame, Structure of: दीप-शिखा की रचना। Smithell नामक वैज्ञानिक ने प्रयोगों द्वारा यह सिद्ध कर दिया कि दीप-शिखा के दो भाग होते हैं।

Flame Thrower दाहक अस्त्र, युद्ध में काम आने वाला एक छोटा टैंक जिसमें से जलते हुये तेल की पिचकारी निकलती है जो लगभग ८० फीट की दूरी तक मार करती है.

Flange बाहर निकली हुई किनोर; रेल के पहियों की हाल (Tyre) में भीतर की ओर निकली हुई किनोर जिसके कारण गाड़ियां पटरी पर से गिरने नहीं पातीं तथा जिधर पटरी मुड़ रही हो उधर ही घूम जाती हैं.

Flannel फलालैन; एक प्रकार का मुलायम ऊनी कपड़ा.

Flare प्रकाश शिखा; प्रकाशाग्नि, रात में सुरी जगह में काम करने के लिये जलाई गई प्रकाशाग्नि.

Flare, Ground पृथिव्य प्रकाशाग्नि; वायुयानों को संकेत करने के लिये जलाई गई प्रकाशाग्नि.

Flare, Parachute अवरोहन प्रकाशाग्नि; तोपों या बन्दूकों से छोड़ी हुई प्रकाशाग्नि जो आकाश को आलोकित करती हुई धीरे धीरे नीचे गिरती है। इसके द्वारा अंधेरे में शत्रु के वायुयानों का पता लगाते हैं।

Flash चमक; चौंध; स्फुरन; क्षणिक प्रकाश, दमक.

Flash Boiler ऐसा बायलर जिसमें पानी तुरन्त भाफ बन जाता है.

Flash Lamp स्फुरन दीप; प्रकाश की चमक के संकेतों से संवाद भेजने की लालटैन.

Flash-light क्षणिक-आलोक, अंधेरे या कम प्रकाश में फोटो लेने के लिये मैग्नेशियम, अल्युमिनियम तथा पोटास क्लोरेट के मिश्रण को जला कर उत्पन्न किया जाने वाला क्षणिक आलोक.

Flash Point प्रज्वलन तापक्रम; वह तापक्रम जिस पर दहन-शील तेल आग पकड़ते हैं। पेट्रोलियम इत्यादि दहन-शील तेलों का प्रज्वलन-तापक्रम एबल उपकरण (Abel Apparatus) के द्वारा निश्चित किया जाता है। २२ सेंटीग्रेड से नीचे प्रज्वलन तापक्रम का तेल बनाने के लिये राज्य से विशेष आज्ञा लेनी पड़ती है।

Flash Point, Determination of: प्रज्वलन तापक्रम निर्णय.

Flask फ्लास्क; काच-कुम्भ; कुप्पी; काच का गोल वर्तन जिसकी गर्दन लम्बी होती है और जो प्रयोग शालाओं में द्रव इत्यादि गरम करने के काम में आता है.

Flask, Distillation परिस्त्रवण कुप्पी; भपके में लगाई जाने वाली कुप्पी.

Flask, Graduated मापक कुप्पी; मापांक युक्त कुप्पी; ऐसी कुप्पी जिस पर द्रव का आयतन नापने के निशान पड़े हुये होते हैं.

Flat चपटा; समतल; चौरस.

Flat Note कोमल स्वर। सप्तक के पांच स्वर, अर्थात रे, ग, म, ध तथा नि, तीव्र तथा कोमल दो प्रकार के होते हैं। कोमल स्वर तीव्र स्वरों से नीचे होने के कारण मधुर होते हैं।

Flex or Flexible Wire रेशम से मढ़ा हुआ मुलायम विजली का तार.

Flexibility नमन शीलता; लचक; पदार्थों का वह गुण जिसके कारण वे मोड़े तो जा सकें परन्तु छोड़ने पर फिर अपनी साधारण अवस्था में पहुँच जावें, जैसे वेत, घड़ी की स्प्रिंग.

Flexible लचकदार; नमनशील.

Flexible Membrane लचकदार झिल्ली.

Flexion अवनमन; नमनशील वस्तु का भार के कारण मुड़ जाना या झुक जाना.

Flexure वक्रता; झुकाव; टेढ़ापन.

Flicker टिमटिमाना; कम्पित होना.

Flicker Photometer (see Photometer, Flicker)

Flight उड़ान; उड़ने की क्रिया.

Flight, Natural नैसर्गिक उड़ान; पक्षियों का पंखों की सहायता से उड़ना। उड़ने वाले जानवरों के शरीर की रचना विशेष प्रकार की होती है जिससे वे वायु में ठहर सकें तथा आगे बढ़ने के लिये वायु को काटते चले जावें। बड़े पक्षियों के पर पेच के समान गति करते हैं। छोटे कीड़ों के पर अत्यन्त वेग से गति करते हैं। मक्खी के पर एक सेकंड में ३३० बार थर थराते हैं।

Flight, Artificial or Mechanical कृत्रिम अथवा यांत्रिक उड़ान (see Aeroplane, Aviation, etc.).

Flint चकमक पत्थर; एक अत्यन्त कठोर जाति का पत्थर जिसको लोहे से रगड़ कर प्राचीन काल में अग्नि उत्पन्न की जाती थी। चीनी के बढ़िया वर्तन बनाने के लिए फ्लिंट का बुरादा चीनी मिट्टी में मिलाया जाता है।

Flint Glass फ्लिंट कांच; एक अत्यन्त कठोर और चमकदार काँच जिसके लेन्स बनाये जाते हैं.

Float (n.) प्लवमान पिण्ड; द्रवों में उतराने वाला पिण्ड जो द्रव के तल की ऊँचाई या नीचाई बतलाता है.

Float (v.) द्रव में उतराना; प्लवन; जड़ वस्तुओं का जल के ऊपर तैरना.

Floating Bodies प्लवमान पिंड; द्रवों के ऊपर तैरने वाले पिंड.

Floating Bodies, Law of: प्लवनता नियम; तैरने वाले पिंडों सम्बन्धी नियम। जब कोई पिंड किसी द्रव पर तैरता है तो उस पिंड का कुछ हिस्सा द्रव में अवश्य डूबा रहता है। इस डूबे हुए हिस्से द्वारा हटाये गये पानी का भार उतना ही होता है जितना उस पिंड का। अर्थात् तैरते हुये पिंड पर द्रव की उछाल उसके भार के बराबर होती है। इसी उछाल के कारण वह पिंड तैरता है।

Floating Bodies, Stability of: प्लवमान पिंडों की स्थिरता। बहुत से पिंड द्रवों पर बिना हिले डुले स्थिरता के साथ तैरते रहते हैं परन्तु कई पिंड तैरते-तैरते इधर-उधर हिलते भी रहते हैं। तैरने वाले पिंडों की स्थिरता उनके प्लवनता केन्द्र (Centre of Buoyancy) की स्थिति पर निर्भर रहती है।

Floating Dock तैरता हुआ घाट या बन्दरगाह। जहाँ कुदरती बन्दरगाह न हो या छोटा हो वहाँ जहाजों के ठहरने के लिए बड़े-बड़े घाट बना दिये जाते हैं जो समुद्र में स्थिर रूप से तैरते रहते हैं। सिंगापुर में बहुत बड़ा Floating Dock है।

Flocculation द्रव के भीतर तैरते हुए कालायेड (Colloid) पदार्थ का सघनीकरण। बारीक पिसी हुई चीनी मिट्टी के कण पानी के भीतर तैरते रहते हैं परन्तु पानी में तेज़ाब मिल[illegible]

के रूप में सघनीभूत हो जाते हैं। चीनी मिट्टी को साफ करने के लिए इस क्रिया का प्रयोग किया जाता है।

Flocculent गुच्छवत्, सघनी भूत, रुई के सूक्ष्म गालों की तरह पानी में तैरने वाला

Flood बाढ़, एक दम पानी भरना

Flood gates पानी रोकने के किवाड़, नहरों में या लॉक्स ( see Locks ) में पानी की मात्रा घटाने बढ़ाने के लिए लगाये गये नीचे-ऊपर सरकने वाले किवाड़

Flood Lighting फैला हुआ प्रकाश, बिजली का ऐसा प्रकाश जो फैला हुआ हो तथा जिसमें लैम्प निगाह के सामने न आवें। आजकल बड़े-बड़े भवनों में रोशनी करने के लिये Flood Lighting का ही प्रयोग किया जाता है।

Flotation प्लवनता, पिंडों का द्रवों पर उतराना

Flotation, Centre of प्लवन-केन्द्र, तैरनेवाले पिंड का वह बिन्दु जिस पर द्रव की उछाल का बल केन्द्रीभूत होता है

Flotation Method or Process उत्प्लावन विधि, कुछेक धातुओं को शुद्ध करने की विधि। जस्त, सीसा इत्यादि के कणों में यह गुण होता है कि वे पानी में हवा के बबूलों से चिपक कर ऊपर सतह पर आ जाते हैं। कच्ची धातु का बहुत बारीक चूर्ण करके पानी में मिला देते हैं और उसमें हवा फूँकते हैं जिससे विशुद्ध धातु के कण तो ऊपर आ जाते हैं और मिली हुई वस्तुयें तलछट के रूप में नीचे बैठ जाती हैं।

Flotation, Principle of ( see Floating Bodies, law of )

Flow ( n ) प्रवाह, धारा

Flow ( v ) बहना, प्रवाहित होना

Flowers of Sulphur गंधक रज, गंधक के फूल ( see Sulphur )

Fluctuate कम ज्यादा होना, तारतम्य होना, नीचे ऊपर डुलना

Fluctuating नीचे ऊपर डुलने वाला, कम ज्यादा होने वाला

Fluctuation तारतम्य, उतार-चढ़ाव

Flue धूम मार्ग, भट्ठी में से चिमनी को धुआं ले जाने वाला नल

Flue Gases भट्ठी में ईंधन के जलने से उत्पन्न होने वाली कार्बन डाइ-आक्साइड, नाइट्रोजन, भाफ इत्यादि गैसें

Fluid तरल पदार्थ, बहने वाला पदार्थ। द्रव तथा गैसीय पदार्थ तरल माने जाते हैं क्योंकि दोनों के गुण लगभग एक से होते हैं।

Fluid, Heterogeneous असम-सर्वत्र तरल, ऐसा तरल जिसकी रचना समान न हो

Fluid, Homogeneous सम सर्वत्र तरल, ऐसा तरल जिसकी रचना समान हो

Fluid, Incompressible असंकोचनीय तरल, ऐसा तरल जो दबाया न जा सके अर्थात् दबाने से जिसका आयतन कम न हो

Fluidity तरलता, बहने का गुण

Fluids, Weightless भार हीन तरल। मध्य-कालीन वैज्ञानिक ताप, विद्युत, चुम्बकत्व तथा ईथर को भार रहित तरल मानते थे। उनकी धारणा थी कि धन तथा ऋण विद्युत भी दो प्रकार के तरल हैं। यह तरल वाद अब प्राय लुप्त हो चुका है। केवल ईथर की कल्पना बाकी रह गई है परन्तु इसकी सत्ता में भी अब वैज्ञानिक लोग शंका करने लगे हैं।

Fluke जहाज के लंगर का कांटेदार सिरा जो जमीन को पकड़ लेता है

Fluorapatite फ्लुओरेपेटाइट, फ्लोरीन, फास्फोरस तथा कैल्सियम का खनिज आक्साइड

Fluoresce चमकना, दीप्त होना, स्वप्रभ होना

Fluorescence प्रति दीप्ति, चमक, प्रकाश स्फूर्ति। कुछ वस्तुओं में यह गुण होता है कि प्रकाश पड़ने पर वे स्वयं भी प्रकाशित हो जाती हैं। इस गुण को fluorescence कहते हैं। कुनेन के घोल को यदि धूप में रख दिया जाय तो उसमें से नीला सा प्रकाश निकलता हुआ प्रतीत होता है। ( see also Phosphorescence )

Fluorescent स्वप्रभ, प्रति दीप्तिमान fluoresce होने वाला

Fluorescein फ्लोरेसीन, कोलतार से उत्पन्न एक रंग

जिसके घोल में से पीली-मायल हरी प्रति-दीप्ति निकलती है.

Fluorine फ्लोरीन; एक अत्यन्त क्रिया-शील गैसीय तत्व.

Fluorite or Fluorspar फ्लोरस्पार; कैल्सियम फ्लोराइड नामक खनिज यौगिक जो फ्लोरीन अथवा हाइड्रो फ्लोरिक अम्ल तैयार करने के काम में आता है.

Fluoroscope प्रति-दीप्ति पट; एक पट जो वस्तुओं की एक्स-रे ( X-Ray ) द्वारा परीक्षा करने के काम में आता है। इस पट पर बेरियम धातु के एक लवण का परत चढ़ा होता है। जब एक्स-रे यंत्र और इस पट के बीच में कोई वस्तु रक्खी जाती है तो उस वस्तु में होकर पट के जितने भाग पर एक्स-रे पड़ती हों उतना भाग तो चमकने लगता है बाकी काला दिखलाई पड़ता है। उदाहरणार्थ यदि हम अपना हाथ पट और यंत्र के बीच में रक्खें तो हड्डियों की स्पष्ट छाया पटपर दिखलाई पड़ेगी क्योंकि मांसल भाग में होकर एक्स-रे निकल जाती हैं। यदि उंगली में धातु की कोई अंगूठी हो तो उसकी छाया भी पट पर दिखाई देगी परन्तु कपड़ा चाहे जितना मोटा हो वह दिखाई नहीं देगा। ( see also Radio Activity ).

Flux द्रावक पदार्थ; धातु शोधन ( Metallurgy ) में काम आने वाले पदार्थ जो कच्ची धातु के साथ भट्ठी में डाल दिये जाते हैं तथा जिनमें घुलकर धातु में मिली हुई सब मैल-मिट्टी स्लैग ( Slag ) के रूप में बाहर बह जाती है.

Flux, Soldering नौसादर, सोहागा इत्यादि का चूर्ण जो धातुओं में झाल या टांका लगाते समय बुरक दिया जाता है.

Fly उड़ना; उड़ाना.

Flying वायु में उड़ने की क्रिया.

Flying, Art of: वायु में उड़ने की कला ( see Aviation ).

Flying Boat वायुयान जिसके नीचे नावें लगी रहती हैं ताकि वह पानी पर उतर सके (see Sea Plane).

Flying, Night वायुयानों का रात में उड़ना। साधारणतया वायुयान दिन में ही उड़ते हैं क्योंकि रात में खतरा रहता है और मार्ग से भटक जाने की भी सम्भावना रहती है। परन्तु आजकल रात में भी वायुयान डाक तथा मुसाफिरों को लेकर उड़ने लगे हैं। इनके मार्ग प्रदर्शन के लिये स्थान-स्थान पर मार्ग-दर्शक-प्रकाश ( Beacon Lights ) लगा दिये गये हैं जो मीलों तक तेज़ रोशनी फेंकते हैं।

Fly-wheel गति-नियंत्रक चक्र; मशीनों में लगाया जाने वाला एक दीर्घाकार तथा भारी पहिया जो मशीन की चाल को समान रखने में सहायता देता है.

Foam फेन; पानी के वेग पूर्वक हिलने अथवा किनारे से टकराने पर उत्पन्न होने वाला फेन या झाग.

Focal नाभि सम्बन्धी ( see Focus ).

Focal Distance or Length नाभ्यंतर; नाभिदूरत्व; ताल अथवा गोलाकार दर्पण के केन्द्र तथा नाभि के बीच की दूरी.

Focii Focus का बहुवचन.

Focus नाभि; तालों ( Lenses ) अथवा गोलाकार दर्पणों ( Spherical mirrors ) से सम्बन्ध रखने वाला वह बिन्दु जिस पर समानान्तर प्रकाश किरणें परावर्तन अथवा परावर्तन के पश्चात केन्द्रीभूत होती हैं.

Focus ( v. ) लेन्स के द्वारा किसी वस्तु के परिवर्द्धित प्रतिबिम्ब को स्पष्ट करना; प्रकाश-किरणों को केन्द्रीभूत करना.

Focus, Conjugate अनुबद्धनाभि.

Focus, Principal मुख्य नाभि.

Focus, Real वास्तविक नाभि; यदि किरणें नाभि पर वास्तव में केन्द्रीभूत हों तो वह वास्तविक नाभि कहलाती है.

Focus, Virtual मिथ्या नाभि; यदि किरणें नाभि पर से फैलती हुई प्रतीत हों तो वह मिथ्या-नाभि कहलाती है.

Fog कुहरा; कोहासा; बहुत नीचा बादल। वायु में धूल के कणों पर पानी की भाफ़ चिपक जाने से या ठंडी और गरम हवा के मिलने से कुहरा उत्पन्न होता है। बस्तियों के ऊपर कुहरा बहुत घना हो जाता है क्योंकि वहां की वायु में धूल तथा धुयें के कण बहुत अधिक होते हैं।

Fog-horn कुहरा-भेदी तुरही। जब कोई जहाज कुहरे में फँस जाता है तो उसमें एक विशेष प्रकार की

तुरही बजाई जाती है जिससे दूसरे जहाज़ उससे टकरा न जावें।

Fog-signal कुहरा-भेदी पटाखा। अधिक कुहरा होने पर रेल की पटरियों पर पटाखे चिपका दिये जाते हैं जिससे रेलगाड़ी के आने की सूचना हो जाय।

Fogging ( Photo. ) छाया-चित्र की कची प्लेट का प्रकाश पड़ने से बिगड़ जाना (see Photography).

Foil धातु का पत्तर ( पत्र ); धातु की बहुत पतली चादर.

Foot नीचे का भाग; निचला हिस्सा

Foot फुट; बारह इंच का नाप.

Foot Blower पाद-धौंकनी; पैरों से चलाई जाने वाली धौंकनी.

Foot-lights फुट-लाइट; नाटक के स्टेज में नीचे लगाये जाने वाले लैंप.

Foot of Perpendicular लम्ब मूल.

Foot-pound फुट पाउन्ड; शक्ति की इकाई. (see Energy).

Foot-poundal फुट-पाउन्डल; बल की इकाई. (see Force).

Foot-pound-second System or F. P. S. System नाप की फुट-पाउन्ड-सेकंड पद्धति। इस पद्धति में लम्बाई की इकाई फुट, भार की इकाई पाउन्ड तथा समय की इकाई सेकंड मानी जाती है।

Foot-Rule फुटा, एक फुट का पैमाना.

Force बल; वह बाह्य शक्ति जिसके वस्तुओं पर प्रयोग करने से उनमें गति या गति परिवर्तन उत्पन्न होजाय। यदि स्थिर पिंड पर बल प्रयोग किया जाय तो या तो वह टूट जायगा या अपने स्थान से हट जायगा, परन्तु यदि गति-शील पिंड पर बल प्रयोग किया जाय तो उसकी गति की दिशा बदल जायगी।

Force, Effective फलित बल; प्रयोग किये जाने वाले बल का वह भाग जिसका कुछ प्रभाव प्रगट हो.

Force, Field of: बल-क्षेत्र; किसी पिंड के चारों ओर का प्रदेश जिसमें उसके बल का प्रभाव व्याप्त रहता हो.

Force, Lines of: ( see Magnetic Lines of Force ).

Force of Compression सम्पीड़न बल; किसी वस्तु के दबाये जाने से उसमें उत्पन्न होने वाला बल.

Force of Expansion प्रसरण बल; ताप के प्रभाव से बढ़ने वाली वस्तुओं का बल.

Force of Gravity गुरुत्वाकर्षण बल; वह बल जिससे पृथ्वी वस्तुओं को अपने केन्द्र की ओर खींचती है. (see Gravity, Gravitation)

Force-pump बल पम्प; कुओं में से पानी ऊपर खींचने का पंप.

Force, Unit of, Absolute: बल की शुद्ध इकाई; बल का माप। यदि पिंड का भार पाउन्डों में दिया हुआ हो तो बल की इकाई पाउन्डल ( Poundal ) मानी जाती है परन्तु यदि भार ग्रामों में दिया हुआ हो तो यह इकाई डाइन (Dyne) मानी जाती है.

फुट पाउंड सेकंड पद्धति के अनुसार पाउन्डल वह बल है जो एक पाउन्ड भार के पिंड पर प्रयुक्त होने से उसमें एक फुट प्रति सेकन्ड के हिसाब से प्रति सेकण्ड गति-वृद्धि (Acceleration) उत्पन्न कर दे। इसी प्रकार सेंटीमीटर-ग्राम-सेंकड पद्धति में डाइन वह बल माना गया है जो एक ग्राम भार के पिंड पर प्रयुक्त होने से उसमें एक सेंटीमीटर प्रति सेकंड के हिसाब से प्रति सेकण्ड गति-वृद्धि करे।

Force, Units of, Gravitational बल की गुरुत्वाकर्षक इकाई; बल का वह माप जिसमें पृथ्वी के गुरुत्वाकर्षण का भी विचार होता है। इसे पदार्थों का वजन या भार भी कहते हैं। पदार्थों का वजन पृथ्वी के गुरुत्वाकर्षण के कारण होता है अतः यह पृथ्वी के केन्द्र के निकटवर्ती स्थानों पर अधिकाधिक तथा दूरवर्ती स्थानों पर कम मालूम होता है। नाप की दोनों पद्धतियों में इसकी इकाइयां क्रमशः एक पाउंड भार तथा एक ग्राम भार हैं। (see Weight).

Forced Vibration प्रेरित कम्पन.

Forceps संडासी; चिमटा या चिमटी.

Forces, Equilibrium of बल साम्य; बल संतुलन. यदि एक बिंदु पर कई बल प्रयुक्त हो रहे हो परन्तु उनके प्रभाव परस्पर व्यर्थ ( Cancel ) हो रहे हों तो कहा जाता है कि वे बल equilibrium में हैं।

Forces, Equilibrant of: समबल; दो या अधिक बलों के बराबर का एक बल.

Forces, Composition of: बल-संयोजन; कई बलों का सम्मिलित किया जाना.

Force, Like एक-मुखी बल; एक ही दिशा में काम करने वाले बल.

Forces, Opposite विरोधी बल; परस्पर विरुद्ध दिशाओं में काम करने वाले बल। उलटी धार में नाव चलाई जाती है तो उस पर दो विरोधी बल काम करते हैं तथा उसकी गति इन दोनों बलों का परिणाम होती है।

Forces, Parallel समानान्तर बल.

Forces, Parallelogram of: बल समानान्तर चतुर्भुज; एक विन्दु पर दो भिन्न भिन्न परिमाणों के भिन्न भिन्न दिशाओं में काम करने वाले बलों का परिणाम गणित के द्वारा निकालने का एक नियम.

Forces, Polygon of: बल बहु-भुज.

Forces, Resultant of: बल प्रभाव गति; दो या अधिक बलों के प्रयोग से किसी पिंड में होने वाली गति की दशा.

Forces, System of: बल समुदाय.

Forces, Triangle of: बल त्रिकोण.

Forecast पूर्व अनुमान; भविष्यवाणी; पूर्व कल्पना; किसी घटना के घटित होने से पूर्व उसका अनुमान.

Forecast, Physical भौतिक घटनाओं का पूर्व अनुमान। सारी भौतिक घटनाओं में कार्य-कारण सम्बन्ध रहता है अतः यदि हमें किसी बात की वर्तमान स्थिति का पता हो तथा हम उसके नियमों से परिचित हों तो भविष्य में उसकी क्या स्थिति होगी यह हम मालूम कर सकते हैं तथा अपने अनुमान की सत्यता की जांच बाद में परिणाम को देख कर कर सकते हैं। ग्रहण पड़ने की तिथियां, मशीनों की शक्ति, इत्यादि का अनुमान भौतिक नियमों के आधार पर किया जाता है।

Forecast, Weather ऋतु अनुमान; मौसम बदलने के सम्बन्ध में भविष्यवाणी। आजकल जहाजों तथा वायुयानों के सुभीते के लिये मौसम जानने की बड़ी आवश्यकता रहती है। अतः मौसम सम्बन्धी खोज करने के लिये एक नया विभाग ही बना दिया गया है। ( see Meteorology )

Forge ( n. ) लोहार की भट्टी; लोहसारी; लोहे की वस्तुयें गढ़ने का कारखाना.

Forge ( v. ) गढ़ना; धातुओं को गरम करके उन्हें ठोकना, पीटना या मोड़ना.

Forked Lightning सर्प-जिव्हा आकाश-विद्युत ( see lightning ).

Form आकृति; रूप; आकार.

Forme फार्म; छापे की मशीन पर एक साथ छपने वाले पृष्ठों की संख्या। एक फार्म बहुधा ८ पेजों का होता है।

Form, Finite परिमित आकार.

Form, Standard आदर्श रूप.

Formaldehyde फार्मेल्डीहाइड; एल्डीहाइड वर्ग का जैव-रासायनिक यौगिक। यह एक जीवाणु नाशक द्रव होता है।

Formalin फार्मेल्डीहाइड का अशुद्ध घोल.

Formate फार्मेट; फार्मिक एसिड (Formic Acid) से व्युत्पन्न यौगिक.

Formation रचना; बनावट; उत्पादन.

Formic Acid फार्मिक एसिड; एक जैव-रासायनिक अम्ल जो बर्रों और ततैयों के डंकों में तथा लाल चीटियों में पाया जाता है। यह कृत्रिम रूप से भी बनाया जाता है और कई उद्योगों में काम आता है.

Formula गुर; सूत्र; यौगिक संकेत ( see also Chemical Formula ).

Formula, Empirical ( see Empirical Formula ).

Formula, Fundamental मूल सूत्र.

Formula, General सार्व सूत्र.

Formula, Graphic चित्र संकेत.

Formula, Structural रचना संकेत। जैव रसायन में अनेक ऐसे यौगिक हैं जिनमें तत्वों तथा उनके परमाणुओं की संख्या एक ही होती है परन्तु उन यौगिकों के गुण-धर्म में भिन्नता होती है। यह भिन्नता उन यौगिकों की भिन्न भिन्न प्रकार की रचना के कारण मानी जाती है। अतः उन यौगिकों की

रचना का निर्देश करने वाले संकेतों को Structural Formulae कहते हैं

Fortin Barometer फोर्टिन बैरोमीटर, फोर्टिन द्वारा आविष्कृत वायु भार मापक यन्त्र

Foucault Currents फोको धारायें (see Eddy Currents)

Foucault's Pendulum फोको दोलक। इस उपकरण के द्वारा फ्रांसीसी वैज्ञानिक फोको ने पृथ्वी का घूमना सिद्ध किया था।

Foundry ढलाई खाना

Foundry Sand ढलाई के लिये साँचे बनाने की बारीक मिट्टी

Fountain Pen फौन्टेन पैन, एक प्रकार की लेखनी विशेष जिसमें स्याही का आगार होता है। इसमें एक बार स्याही भर देने पर बहुत देर तक लिखा जा सकता है। अच्छे कलमों में सोने का निब होता है जिसकी नोक इरीडियम (Iridium) नामक अत्यन्त कठोर धातु की होती है। इसके आविष्कार का श्रेय अमेरिका के पार्कर (Parker) नामक व्यक्ति को है।

Four Dimensions चार परिमाण। साधारण भौतिक विज्ञान में वस्तुओं की केवल लम्बाई चौड़ाई तथा ऊँचाई का ही विचार किया जाता है। परन्तु सापेक्ष्यवाद (see Relativity) के जन्मदाता आयन्स्टाइन का यह मत है कि वस्तुओं का परिमाण एक और भी काल्पनिक दिशा में नापा जा सकता है जिसे चौथा-परिमाण (Fourth Dimension) का नाम दिया गया है। इस लोक के प्राणी लंबाई चौड़ाई तथा ऊँचाई के अतिरिक्त किसी चौथे नाप की कल्पना नहीं कर सकते। परन्तु अन्य लोकों के प्राणी शायद इसको जानते हैं। इन प्राणियों को यदि किसी कमरे में बन्द कर दिया जाय तो वे चौथी दिशा में होकर उसमें से बाहर निकल आवेंगे।

Four Dimensional Space चतुर्धा विस्तृत आकाश। आयन्स्टाइन के मतानुसार आकाश में लम्बाई, चौड़ाई तथा ऊँचाई के अतिरिक्त एक और भी दिशा है।

Fourth हारमोनियम के सप्तक का मध्यम स्वर

Fourth Dimension चतुर्थ परिमाण (see Four Dimensions)

Fourth Power चातुर्घात

Fraction भाग, अंश

Fractional आंशिक

Fractional Crystallisation आंशिक मणिभीकरण। दो लवणों के मिश्र संतृप्त घोल को यदि ठंडा किया जाय तो दोनों लवणों के रवे अलग अलग बनते हैं। जो लवण कम घुलनशील है उसके रवे पहले बनते हैं तथा जो अधिक घुलनशील है उसके बाद में बनते हैं। रवे बना कर मिश्रण से लवणों को आंशिक रूप में पृथक करने की क्रिया को Fractional Crystallisation कहते हैं।

Fractional Distillation आंशिक स्रवण (see Distillation Fractional)

Fractionating Column अंशकारक स्तम्भ, आंशिक स्रवण करने का यन्त्र

Fractionation किसी मिश्रण के अवयवों को आंशिक रूप में पृथक करना

Fracture टूट जाना, प्रभंजन

Fracture, Crystalline रवों का टूटना

Fracture, Conchoidal डलों का टूटना

Frame फ्रेम, चौखटा, जिसमें कोई चीज लगाई जाय जैसे चश्मे का फ्रेम, तस्वीर का फ्रेम, डायनमो का फ्रेम, इत्यादि

Frames जहाज का एक भाग

Framework ढाँचा

Frankincense लोबान, एक सुगन्धित द्रव्य विशेष जो धूनी देने के काम आता है

Franklinite फ्रेंकलिनाइट, जस्त तथा लोह का एक खनिज आक्साइड जिसमें से जस्त निकाला जाता है

Frasch Process फ्राश क्रिया, खान में से गंधक निकालने की क्रिया। इस क्रिया के द्वारा गंधक निकालने के लिये पहले एक मोटा नल खान में बहुत नीचे गाड़ दिया जाता है। इस नल में एक के भीतर एक इस प्रकार तीन नल और होते हैं। बाहर के दो नलों में गरम पानी भरते हैं। गंधक पिघल कर चौथे नल में होकर ऊपर उछल कर आजाता है।

Fraunhofer Lines फ्रानहोफर रेखायें। यदि वर्ण-चित्र दर्शक यंत्र ( Spectroscope ) के द्वारा सूर्य प्रकाश का वर्ण-चित्र देखा जाय तो उसमें अनेक बारीक-बारीक काली रेखायें दिखाई पड़ती हैं। इन रेखाओं की खोज फ्रानहोफर नामक जर्मन वैज्ञानिक ने १८१४ ई० में की थी। इन काली रेखाओं का कारण यह है कि सूर्य के वायु मंडल में अनेक तत्व गैसीय रूप में विद्यमान हैं। जब सूर्य की किरणें इस गैसीय आवरण में से निकलती हैं तो उसके वर्णों का अपशोषण ( Absorption ) हो जाता है और काली रेखायें बन जाती हैं। विशेषता यह है कि प्रत्येक तत्व की रेखायें वर्ण-चित्र में एक निश्चित स्थान पर ही बनती हैं। इन रेखाओं के द्वारा यह पता लगा लिया गया है कि सूर्य में कौन कौन से तत्व हैं। अन्य नक्षत्रों तथा ताराओं की रचना का भी पता उनके वर्ण चित्र की फ्रानहोफर रेखाओं को देखकर लगाया जा रहा है।

Free स्वाधीन; मुक्त; स्वतंत्र.

Free Board जल-रेखा ( Water-line ) के ऊपर का जहाज़ का भाग.

Free Electrons मुक्त विद्युत्कण.

Free Energy ( see Energy, Free ).

Free Wheel स्वाधीन चक्र; ऐसा पहिया जो एक ओर घुमाया जाने पर तो कुत्ते में अटका कर किसी दूसरे पहिये को घुमावे परन्तु रोक दिया जाने पर या उलटा फिराया जाने पर खाली घूम जाय। साईकिल के पिछले पहिये में फ्रीव्हील लगा होता है जिस पर जंज़ीर या चेन चढ़ी रहती है।

Freeze जमना; जमाना; ठंड के कारण जम कर कठोर हो जाना.

Freezer बर्फ़ जमाने की मशीन.

Freezing जम जाने या जमा दिये जाने की क्रिया.

Freezing Machine बर्फ जमाने या वस्तुओं को ठंडा करने की मशीन ( see Refrigeration ).

Freezing Mixture हिमकर मिश्रण; बर्फ का चूरा और लवण अथवा शोरे का मिश्रण जिसका तापक्रम बर्फ से भी ठंडा होता है। यह मिश्रण कुलफ़ी की बरफ़ जमाने के लिए प्रयोग किया जाता है.

Freezing of Foundations नींव जमाना। रेतीली मिट्टी की नींव में पानी निकलने लगता है तो उसमें नल गाड़ दिये जाते हैं जिनमें —२०° सेंटीग्रेड के तापक्रम का घोल भर दिया जाता है। सर्दी के कारण पानी जम कर ज़मीन सख्त हो जाती है।

Freezing Point हिमांक; किसी द्रव का वह तापक्रम जिस पर वह जमने लगता है। पानी का हिमांक 0° सेंटीग्रेड माना गया है। पारा—३९° पर जमता है। द्रव में कोई वस्तु घोल देने पर उसका हिमांक और भी नीचा हो जाता है।

Fremy's Salt फ्रेमी लवण; पोटासियम, हाइड्रोजन तथा फ्लोरीन का यौगिक.

French Chalk फ्रेंच-चॉक; सेलखड़ी का बहुत बारीक चूर्ण जो पालिश करने के काम में आता है.

Frequency आवृत्ति; कम्पनाङ्क; एक सेंकड में होने वाले कम्पनों की संख्या.

Frequency Meter कम्पनावृत्ति मापक यंत्र.

Frequency,Unit of: कम्पन की इकाई। एक सेकंड में एक कम्पन को एक हर्ज़ ( Hertz ) कहते हैं.

Fresh ताज़ा; नवीन.

Fresnel's Biprism फ्रेनेल का बाई-प्रिज़्म। यह एक काच का त्रिपार्श्व ( Prism ) होता है जिसके शीर्ष का कोण अधिक-कोण होता है। इसके द्वारा प्रकाश किरणों के तरंग-वाद ( see Wave Theory of Light ) की पुष्टि होती है। यह प्रकाश किरणों का व्यतिकरण ( see Interference ) कर देता है।

Fret-saw एक विशेष प्रकार की आरी जो लकड़ी के पतले तख्तों में फूल-बेल, तसवीरें, इत्यादि काटने के काम में आती है.

Fret-work फ्रेट कला; लकड़ी के पतले तख्तों में फूल-बेल काटना.

Friction घर्षण; रगड़। यदि दो वस्तुयें सम्पर्क में हों तो उनमें से एक या दोनों की गति होने पर रगड़ अवश्य उत्पन्न होती है। इस रगड़ के कारण शक्ति का बहुत अपव्यय हो जाता है इसलिये वैज्ञानिकों का सदा यह प्रयत्न रहता है कि मशीनों में जहाँ तक हो सके रगड़ कम हो जाय। गोलीदार धुरी में रगड़ कम होती है। परन्तु यदि रगड़ बिल्कुल न हो तो भी संसार के

बहुत से काम बंद हो जावें या बिगड़ जावें। यदि पहियों और रेल की पटरी के बीच में रगड़ न हो तो पहिये एक ही स्थान पर घूम जाया करें, आगे न बढ़ें–जिस प्रकार कांच की प्लेट पर सांप को छोड़ देने से वह आगे नहीं बढ़ सकता। रगड़ पैदा करने के लिये रेल के पहियों की हाल में धारियाँ बना दी जाती हैं। लेकिन पहिये की धुरी में जहाँ तक हो सके रगड़ कम होनी चाहिये। इसके लिये तेल (Lubricant) भी दिया जाता है जिसे औंगना ( Oiling ) कहते हैं। यदि तेल न दिया जाय तो घर्षण से अत्यन्त ताप उत्पन्न हो जाता है।

Friction, Angle of: घर्षण कोण

Friction, Circle of: घर्षण वृत्त.

Friction, Coefficent of: घर्षण गुणक

Friction, Kinetic गतिशील घर्षण

Friction, Limiting सीमित घर्षण.

Friction, Rolling चक्र घर्षण; वह रगड़ जो जमीन पर या पटरी पर पहियों के घूमने से पैदा होती है

Friction, Sliding विसर्पी घर्षण; फिसलते हुये पिण्ड की रगड़.

Friction, Statical स्थित घर्षण.

Frictonal घर्षण-युक्त; घर्षणीय; घर्षण-जनित

Friction Drive घर्षण गति

Friction Dynamometer ( see Dynamometer, Friction).

Frictionless घर्षण रहित; घर्षण-हीन। किसी भी गति का घर्षण-हीन होना असंभव है। यदि हवा में भी कोई वस्तु फेंकी जाय तो उस पर वायु की रगड़ लगती है और इस रगड़ के कारण अन्त में उसकी गति नष्ट हो जाती है। यदि रगड़ न हो तो एक बार चलाया हुआ पहिया अपने आप ही निरंतर चलता रहे। व्यावहारिक रूप में घर्षण-हीन उन यंत्रों अथवा क्रियाओं को कहा जाता है जिनमें घर्षण कम से कम हो।

Frictionless Pulley घर्षण रहित घिरनी.

Friction-wheel घर्षण-चक्र.

Frigid Zone पृथ्वी का आर्कटिक ( Arctic ) तथा अन्टार्टिक ( Antartic ) वृत्तों के परे का प्रदेश जहाँ अत्यन्त ठंड पड़ती है। यह प्रदेश ध्रुवों के पास है।

Frill झालर.

Fringe धारी; कोर; किनारे की जगह.

Fringe, Diffraction विवर्तन धारी ( see Interference)

Fringe, Interference व्यतिकरण धारी (see Interference).

Frit चूर्णवत् पदार्थों का आपस में चिपकना

Frost तुषार; पाला; ओस का बर्फ़ के रूप में जम जाना

Frost, Black सूखा पाला

Frost, Hoar बर्फ़ पड़ना; पेड़ों, जमीन, इत्यादि पर बर्फ़ के छोटे-छोटे रवों का जम जाना.

Frost-bite अत्यधिक सर्दी के कारण चमड़ी का फटना

Froth फेन; झाग

Frothy झागदार

Fructose फल-शर्करा; फलोज; फलों में पाई जानेवाली शर्करा.

Fruit Preserving फल-रक्षा; फलों को उबाल कर शरबत इत्यादि में या वायुरहित डिब्बों में रखना जिससे वे बहुत दिनों तक बिगड़ने न पावें। आजकल दूर-दूर के देशों से नाना प्रकार के फल डिब्बों में बन्द होकर आते हैं।

Fruit Sugar ( see Fructose )

Frustum छिन्नक; काटा हुआ भाग.

Fuchsine मजीठ का रंग; मजेन्टा रंग.

Fuel ईंधन; गर्मी उत्पन्न करने के लिए जलाई जाने वाली वस्तु.

Fuel, Gaseous गैसीय ईंधन; कोयले की गैस (Coal-gas), डाउसन गैस, इत्यादि जलनशील गैसें.

Fuel, Liquid तरल ईंधन; मिट्टी का तेल, पेट्रोल, इत्यादि जलनशील द्रव.

Fuel, Solid ठोस ईंधन; कोयला, लकड़ी, कोक, इत्यादि वस्तुयें.

Fuel Calorimetry ईंधन ताप परीक्षा; किसी ईंधन के एक निश्चित परिमाण को जला कर उससे उत्पन्न होने वाले ताप को नापना.

Fuel, Calorific Value of: ( see Calorific Value )

Fugitive Colour कच्चा रंग; धुलाई मे उड़ जाने वाला रंग.

Fulcrum आधार विंदु; आलम्ब; वह विन्दु जिस पर छड़ या लीवर (Lever ) घूमता हो, अथवा वह वस्तु जिसके आधार पर वह घूमता हो ( see Levers ).

Fulgurite फलग्युराइट; बिजली से पिघल कर जमी हुई चट्टान.

Full पूर्ण.

Fuller's Earth मुल्तानी मिट्टी.

Fulling मलीदा करना; ऊनी कपड़ों को मुल्तानी मिट्टी के साथ पानी में मसल-मसल कर नमदा बनाना.

Fulminate विस्फुटित होना; फूटना.

Fulminating Gold स्वर्ण का एक यौगिक जो विस्फोटक होता है.

Fulminatuig Mercury विस्फोटक पारा; पारे का यौगिक जो बन्दूक की टोपियों में भरा रहता है.

Fulminating Silver विस्फोटक चांदी; चांदी का एक विस्फोटक यौगिक.

Fulminating Powder रंजक; विस्फोटक चूर्ण.

Fume ( n ) धुआं; धूम; धूम्र.

Fume ( v. ) धूआं देना.

Fume Chamber धूम्र कक्ष.

Fume Cupboard धूम्र प्रकोष्ठ; वैज्ञानिक प्रयोगशालाओं में एक काच की आलमारी जिसमें चिमनी लगी होती है। यदि किसी प्रयोग में कोई विषैली गैस उत्पन्न होती हो तो उपकरणों को इस प्रकोष्ठ में रख दिया जाता है जिससे गैसें चिमनी में होकर ऊपर निकल जावें।

Fumigate धूनी देना; गंधक, क्लोरीन, इत्यादि के धुयें से कीटाणुओं अथवा रोगाणुओं को नष्ट करना.

Fuming धुयेंदार; सधूम; जिसमें से धुआं निकल रहा हो.

Function धर्म; मुख्य क्रिया; आवलम्ब्य.

Function, Beta-बीटा रश्मियों का धर्म ( see Radio Activity ).

Fundamental मुख्य; मूलभूत.

Fundamental Interval मौलिक अन्तर; तापमापक यंत्र के हिमांक तथा क्वथनांक के बीच का अन्तर ( see Thermometer ).

Fundamental Properties मूलभूत गुण.

Fundamental Units मौलिक इकाइयां। लम्बाई, भार तथा समय नापने की इकाइयां। ये मौलिक इसलिये कही जाती हैं कि अन्य सब इकाइयां इन्हीं से व्युत्पन्न ( Derived ) होती हैं। इन तीन नापों से ही संसार की सारी वस्तुयें नापी जा सकती हैं। ( see C. G. S. System; F. P. S. System; Units of Length, Mass and Time ).

Funicular Railway रस्सियों से खींची जाने वाली रेल गाड़ी। यह अधिकतर पहाड़ों पर काम आती है।

Funnel कीप; फनेल; जहाज़ में से धुआं निकलने की चिमनी.

Funnel, Dropping बिन्दुपात कीप; ऐसी कीप जिसमें से बूंद बूंद करके द्रव टपकाया जा सके

Funnel, Separating पृथक्कारक कीप; दो अ-घुल द्रवों को पृथक करने की कीप। इसमें नीचे की ओर टोंटी लगी होती है। दो अ-घुल द्रवों, जैसे पानी और तेल, को अलग अलग करना हो तो घोल को इस कीप में भर कर टोंटी खोल देते हैं। पानी नीचे से निकल जाता है तो टोंटी बन्द कर दी जाती है और तेल कीप में रह जाता है।

Funnel, Thistle पुष्पाकार कीप; सत्यानाशी के फूल के आकार की छोटी कीप जिसमें नीचे लम्बी नली होती है.

Furnace भट्टी.

Furnace, Bessemer ( see Bessemer Converter ).

Furnace, Blast वायु-भट्टी. ( see Blast Furnace ).

Furnace, Combustion दहन भट्टी; ईंधन जला कर ताप उत्पन्न करने वाली भट्टी। जैसे इंजन की भट्टी।

Furnace, Converter ( see Bessemer Converter ).

Furnace, Electric वैद्युत-भट्टी ( see Electric Furnace ).

Furnace, Muffle संवृत भट्ठी; तंदूर की तरह की भट्ठी.

Furnace, Open-hearth खुली भट्ठी। इसमें प्रोड्यूसर गैस ( Producer Gas ) जलाई जाती है। यह लोहे को शुद्ध करने के काम में आती है।

Furnace, Reverberatory परावर्तक भट्ठी। इसमें गरम की जाने वाली चीज़ को सीधी आंच नहीं लगती है बल्कि आग की लौ भट्ठी में से मुड़कर दूसरे खाने में रक्खी हुई वस्तु को गरम करती है।

Furnace, Revolving ढोलाकार भट्ठी। इस भट्ठी में गरम की जाने वाली चीज़ एक लोहे के ढोल में रहती है जो घूमता रहता है। आंच की लपट ढोल में एक सूराख से होकर आती है।

Furnace, Shaft चूने की भट्ठी; इसे kiln भी कहते हैं.

Furnace Throat वायु-भट्ठी के ऊपर का भाग.

Furnace Tube भट्ठी नली.

Fusain फ्यूसेन; खनिज कोयले का एक अवयव.

Fuse ( n. ) तोपें छुड़ाने का पलीता; पिघलने वाली वस्तु.

Fuse ( v. ) पिघलना; गलना; पिघलाना; गलाना; पिघलाकर जोड़ना.

Fuse, Cord बत्ती; विस्फोटक वस्तुओं को जलाने वाली बत्ती.

Fuse, Electric (see Electric Fuse ).

Fuse, Percussion घर्षण पलीता; चोट लगने से जलने वाला पलीता.

Fuse, Time समयाधीन पलीता; ऐसा पलीता जो निश्चित समय के बाद तोप इत्यादि को चलावे.

Fusee-wheel फ्यूज़ी-पहिया; बड़ी बड़ी घड़ियों में लगा हुआ एक ढोल सरीखा पुरज़ा जिस पर ज़ंजीर लिपटी रहती है.

Fuselage फ्यूसिलेज; वायुयान का वह भाग जिसमें सवारियां बैठती हैं तथा माल लादा जाता है.

Fusel Oil एक प्रकार का मद्यसार जो नाज और आलू से प्राप्त होता है.

Fusibility गलनीयता; पिघलने का गुण.

Fusible गलनशील; गलने योग्य.

Fusible Alloys गलनशील धातु मिश्रण.

Fusing Point गलनांक; वह तापक्रम जिस पर कोई पदार्थ गलता है.

Fusion गलन; एकीकरण; द्रवण; गलकर द्रव बन जाने की क्रिया.

Fusion, Latent Heat of: निहित द्रवण-ताप ( see Heat, Latent ).

Fusion Mixture द्रावक मिश्रण; ऐसा मिश्रण जो अवयवों के गलन तापक्रमों से नीचे तापक्रम पर गल जाय.

---

## G

G जी; पृथ्वी का गुरुत्वाकर्षण। जब पिंड ऊपर से नीचे गिरते हैं तो उनकी गति में ३२ फीट प्रति सेकन्ड के हिसाब से प्रति सेकन्ड वृद्धि होती है। इसे 'जी' कहते हैं। ( see Gravity )

Gadget गैजट; मशीन का पुर्ज़ा जो अत्यन्त आवश्यक होता है और बहुधा अलग किया जा सकता है.

Gadolinite गैडोलिनाइट; एक दुष्प्राप्य खनिज द्रव्य जिसमें से गैडोलिनियम नामक धातु-तत्त्व निकाला जाता है.

Galactometer गैलक्टोमीटर; दुग्ध का आपेक्षिक घनत्व नापने का यंत्र.

Galactose दुग्धोज; दुग्ध से प्राप्त होने वाली शर्करा विशेष.

Galaxy आकाश-गंगा; स्वाति-पंथ.

Gale आंधी; प्रचंड वायु.

Galena गैलीना; सीसे का खनिज आक्साइड.

Galilean Telescope ( see Telescope )

Gallic Acid गैलिक अम्ल; माजूफल से प्राप्त होनेवाला अम्ल। यह स्याही तथा रंग बनाने के काम में आता है।

Galton's Whistle गाल्टन की सीटी; एक विशेष

प्रकार की सीटी जिसमें से कई स्वर उत्पन्न किये जा सकते हैं.

Galvanic विद्युत प्रवाह सम्बन्धी.

Galvanic Battery विद्युत् घट-माला.

Galvanic Cell विद्युत-घट; रासायनिक क्रिया द्वारा विद्युत की धारा उत्पन्न करने वाला उपकरण.

Galvanic Current विद्युत-घट से उत्पन्न होने वाली विद्युत की धारा.

Galvanic Electricity चल विद्युत; धारा-विद्युत.

Galvanisation ( Galvanism ) विद्युत के सरल प्रवाह का चिकित्सा के लिए उपयोग.

Galvanise जस्त की कलई चढ़ाना.

Galvanising लोहे या इस्पात पर जस्त की कलई चढ़ाने की क्रिया। आजकल इस क्रिया का बहुत उपयोग किया जाता है क्योंकि जस्त का परत चढ़ जाने से लोहे या इस्पात पर जंग लगने का डर नहीं रहता और उसकी आयु बढ़ जाती है। लोहे या इस्पात की वस्तुओं पर जस्त चढ़ाने की चार क्रियायें हैं:

( १ ) जस्त-स्नान ( Hot Galvanising Process )-वस्तु को पिघले हुये जस्त में डुबा कर निकाल लिया जाता है जिससे उस पर जस्त का एक पतला परत चढ़ जाता है।

( २ ) जस्त-रज जमाना (Sherardising)-वस्तु को ऐसे ढोल के भीतर गरम किया जाता है जिसमें जस्त की रज बाहर से फूंकी जाती है। यह रज वस्तु पर जम जाती है।

( ३ ) बिजली से जस्त चढ़ाना ( Electro lytic Galvanising )-वस्तु को जिंक-सल्फेट के घोल में डाल कर उस पर जस्त चढ़ा दिया जाता है। ( see Electroplating )

( ४ ) जस्त-फुहार ( Zinc Spraying ) पिघले हुये जस्त की फुहार वस्तु पर छोड़ी जाती है।

Galvanometer गैल्वनोमीटर; धारा-मापक यंत्र। इसके द्वारा अत्यन्त दुर्बल विद्युत-धारा को भी नापा जा सकता है। गैल्वनोमीटर में एक चुम्बक की सुई होती है जिसके चारों ओर तांबे के तारों की वेष्टनी चढ़ा हुआ एक घेरा होता है। वेष्टनी में विद्युत-प्रवाह होने से चुम्बक की सुई बहक जाती है।

Galvanometer, Astatic अनासक्त गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Ballistic प्रक्षेप गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Constant गैल्वनोमीटर का नियतांक.

Galvanometer Differential अंतरदर्शक गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Figure of merit of: गैल्वनोमीटर का दक्षतांक.

Galvanometer, Mirror दर्पण गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Moving Coil चलवेष्टनी गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Moving Magnet चल-चुम्बक गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Pointer सूची गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Reduction Factor of: गैल्वनोमीटर का गुणक.

Galvanometer, Reflecting परावर्तन गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Suspended Coil दोलित वेष्टनी गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Suspended Magnet दोलित चुम्बक गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Tangent स्पर्शज्या गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Thermo तापीय गैल्वनोमीटर.

Galvanometer, Vibration कम्पन गैल्वनोमीटर.

Galvanometry विद्युत-धारा मापन विज्ञान.

Galvanoscope विद्युत-धारा दर्शक यन्त्र.

Gamboge गम्बोज; एक पीले रंग का गोंद जिससे पीला रंग बनाया जाता है.

Gamma Rays गामा रश्मियां ( see Radio Activity ).

Gamut स्वरों का सप्तक.

Gangue गैंग्यु; धातु-मल.

Gantry गैन्ट्री; बोझा ढोने वाली क्रेन ( Crane ) का ढांचा जिस पर रख कर क्रेन को जगह-जगह ले जा सकते हैं.

Gap खाली जगह; रिक्त स्थान.

Garnet तामड़ा; लाल रंग का एक मूल्यवान पत्थर.

Garnierite गार्नीयराइट; निकिल और मैग्नेशियम का खनिज सल्फेट.

Gas गैस; वायव्य पदार्थ ( see Gases ).

Gas-carbon or Gas-coal गैस बनाने के उपयोग में आने वाला कोयला.

Gas, Coal कोयले की गैस; कोयले से उत्पन्न गैस.

Gas-coke कोयले में से गैस निकल जाने पर अवशेष रहने वाला भाग.

Gas-cylinder गैस–पात्र; लोहे का मजबूत बेलनाकार पात्र जिसमें गैस भरी जाती है.

Gas-engine ( see Engine, Internal Combustion ).

Gas-filled Lamp बिजली की रोशनी का बल्ब जिस में गैस भरी रहती है

Gas-holder गैस-भंडार; अधिक परिमाण में गैस को जमा करके रखने का पात्र.

Gas-jet गैस की पतली अग्नि-शिखा.

Gas-laws गैस नियम; वे भौतिक अथवा रासायनिक नियम जिनके अनुसार गैसें बर्ताव करती हैं

Gas-light गैस की रोशनी.

Gas-light Paper गैस-लाइट कागज; फोटो की तसवीरें छापने का एक विशेष प्रकार का कागज.

Gas-mask गैस-कवच; युद्ध में छोड़ी जाने वाली विषाक्त गैसों से बचने के लिये चेहरे पर पहना जाने वाला एक कवच.

Gas-meter गैस मापक यंत्र.

Gas, Natural कुदरती गैस; अमेरिका, रूस इत्यादि देशों में पृथ्वी में से निकलने वाला मीथेन ( Methane ) इत्यादि ज्वलनशील गैसों का मिश्रण.

Gas-pipe गैस नली.

Gas-poisoning विषाक्त गैसों का शरीर पर हानिकारक प्रभाव.

Gas, Producer प्रोड्यूसर गैस; गर्म कोक पर भाप की क्रिया से बनाया जाने वाला कार्बन-मोनो-आक्साइड तथा हाइड्रोजन गैसों का मिश्रण जो जलाने के काम में आता है.

Gas-tester गैस परीक्षक; ईंधनों के जलने से उत्पन्न हुई गैसों में कार्बन-डाइ-आक्साइड का परिमाण बतलाने वाला यंत्र.

Gas-turbine गैस से चलने वाली टरबाइन ( see Turbine ).

Gaseous गैसीय.

Gases गैसीय पदार्थ; वायव्य पदार्थ । पदार्थों की केवल तीन ही अवस्थायें हो सकती हैं : ठोस, तरल अथवा गैसीय । गैसीय पदार्थों का यह गुण होता है कि जिस बर्तन में वे रक्खे जावें उसमें फैल कर बर्तन को पूरा भर देते हैं । गैसीय पदार्थों का आकार निश्चित नहीं होता, जिस पात्र में हों उसी का रूप धारण कर लेते हैं । यदि पात्र का मुंह खोल दिया जाय तो वायु में मिल जाते हैं । लगभग सारे गैसीय पदार्थ द्रव रूप में परिणत किये जा सकते हैं । अधिकतर गैसीय पदार्थ अदृश्य होते हैं परन्तु कोई-कोई रंगीन होने के कारण दिखलाई भी पड़ते हैं ।

Gases, Absorption of गैसों का अपशोषण; रन्ध्र युक्त पदार्थों द्वारा गैसों का शोषण । कोयले में गैसों को अप-शोषण करने का गुण होता है ।

Gases, Compressibility of: गैसों की नमन शीलता । रबड़ की तरह गैसों को भी एक निश्चित सीमा तक दबाया जा सकता है ।

Gases, Critical Temperature of: ( see Critical Temperature ).

Gases, Diffusion of: गैसों का व्यापन; गैसों का आपस में मिल जाना. ( see Diffusion ).

Gases, Drying of: गैसों को जल-रहित करना.

Gases, Expansion of: गैसों का विस्तरण; ताप के प्रभाव से गैसों का बढ़ना । चार्ल्स नियम के अनुसार यदि किसी गैस का तापक्रम 1 अंश सेंटीग्रेड बढ़ाया जाय तो उसके आयतन में $\frac{1}{273}$ की वृद्धि हो जाती है ।

Gases, Liquefaction of गैसों का द्रवीकरण.

Gases, Perfect आदर्श गैसीय पदार्थ; वे गैसें जो गैस-नियमों का पूर्ण रूप से पालन करती हों.

Gases, Permanent स्थायी गैसें; हाइड्रोजन, आक्सीजन, नाइट्रोजन इत्यादि गैसें जिनका चरम ताप-

क्रम ( Critical Temperature) अत्यन्त नीचा होता है.

Gases, Rare or Noble दुष्प्राप्य गैसें; आर्गन, नीयन, क्रिप्टन, आदि गैसें जो अत्यन्त सूक्ष्म परिमाण में पाई जाती हैं.

Gases, Solubility of: गैसों की घुलनशीलता। सब गैसें समान रूप में पानी में नहीं घुलतीं। कोई बहुत अधिक घुलनशील होती हैं, कोई कम, कोई बिल्कुल नहीं। यदि पानी को उबाला जाय तो घुली हुई गैसें उसमें से निकल जाती हैं।

Gasoline गैसोलीन; पेट्रोल में से निकाला जाने वाला एक अत्यन्त उपयोगी द्रव.

Gasometer गैस-भंडार; गैसों को संचित करने का बड़ा पात्र.

Gauge गेज; मापक.

Gauge, Railway रेल की पटरियों के बीच का फासला। भारतवर्ष में तीन गेज प्रचलित हैं: संकीर्ण-गेज ( Narrow Gauge ), मीटर-गेज (Meter-Gauge ) तथा चौड़ी-गेज ( Broad Gauge ).

Gauge, Rain वृष्टि मापक यंत्र.

Gauge, Screw स्क्रू गेज; पेच मापक.

Gauze जाली का कपड़ा.

Gauze, Wire तार की जाली.

Gear गीयर; दांतदार पहिया या पहियों की श्रेणी.

Gear-box गीयर का आवरण.

Gear-ratio गीयर अनुपात.

Gearing गीयरिंग; दांतदार पहियों की श्रेणी जिनके द्वारा गति एक मशीन से दूसरी मशीन में स्थानांतरित की जाती है.

Geissler Tubes गैसलर नलियां; गैसों से भरी हुई नलियां जिनमें विद्युत प्रवाह करने से अत्यन्त सुन्दर तथा रंग-बिरंगे के आलोक उत्पन्न होते हैं। बिजली के साइन-बोर्ड बनाने में इनका प्रयोग किया जाता है।

Gelatine जिलेटिन; सरेस.

Gem मणि; रत्न.

General सामान्य; साधारण; व्यापक.

Generate उत्पादन करना; उत्पन्न करना.

Generator जनक; उत्पादक.

Geography भूगोल विद्या.

Geography, Astronomical ज्योतिषगत भूगोल; भूगोल का वह भाग जिसमें सूर्य, चन्द्र आदि तारा-नक्षत्रों का वर्णन होता है.

Geography, Commercial व्यापारिक भूगोल

Geography, Economic आर्थिक भूगोल.

Geography, Physical प्राकृतिक भूगोल; प्राकृतिक घटनाओं से सम्बन्ध रखने वाला भूगोल.

Geography, Political राजनीतिक भूगोल.

Geology भू-विद्या; भूगर्भ विद्या; पृथ्वी की रचना का विचार करने वाला विज्ञान.

Geometry; ज्यामिति; रेखागणित.

Geotectonics भू-स्तर विज्ञान; पृथ्वी के ऊपरी स्तर की रचना से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान.

Geothermic पृथ्वी के आन्तरिक ताप से सम्बन्ध रखने वाला.

German Silver जर्मन सिल्वर; तांबा (५९%) निकिल (११%) तथा जस्त (३०%) को मिलाकर बनाया हुआ मिश्र धातु। इसकी बनी हुई वस्तुएँ अत्यन्त कठोर तथा चमकदार होती है और काली नहीं पड़तीं।

Geyser गेसर; गरम पानी का सोता या प्राकृतिक फुहारा.

Gild सोना चढ़ाना; सोने का मुलम्मा करना; सोने का खोल चढ़ाना.

Gilt स्वर्ण रंजित; सोने का मुलम्मा किया हुआ.

Gibbesite गिबसाइट; अल्युमिनियम का एक खनिज आक्साइड.

Gimlet बर्मा; सूराख करने का यंत्र.

Girder लोहे का शहतीर.

Girth घेरा; परिधि.

Glacier हिम-नदी; पहाड़ों पर जमी हुई बर्फ जब दबाव के कारण नीचे सरकती है तो वह हिम-नदी बन जाती है.

Glaring अत्यन्त चमकीला; चौंधिया देने वाला.

Glass काच; शीशा। काच निर्माण करने की क्रियायें अत्यन्त प्राचीन काल में भारतवासियों तथा मिश्र के लोगों को मालूम थीं, अतः काच के आविष्कार का श्रेय किसको है यह कहना कठिन है। काच एक

पारदर्शक पदार्थ है जो गर्म करने से पिघल कर मुलायम हो जाता है। इस पर तेजाबों का असर नहीं होता। मामूली तौर पर काच सोडियम तथा कैल्सियम धातुओं का सिलिकेट यौगिक होता है। १०० भाग साफ बालूरेत, ३०-४० भाग सोडा तथा १५ भाग चूने के पत्थर के मिश्रण को तेज आग में पिघलाने से काच बन जाता है। इसे सोडा काच ( Soda Glass ) कहते हैं।

भारतवर्ष में काच की चूड़ियाँ बनाने का उद्योग बहुत प्राचीन काल से चला आता है और आज भी शायद उसी तरह की काच की भट्टियां विभिन्न स्थानों में काम कर रही हैं जैसी पुराने जमाने में होती थीं। काच एक अत्यन्त उपयोगी पदार्थ है और इस से नाना प्रकार की वस्तुयें बनाई जाती हैं। बर्तन, खिड़कियों और मोटरों में लगाने के शीशे; कैमरा, टेलिस्कोप इत्यादि वैज्ञानिक यंत्रों में लगाये जाने वाले लेन्स, लालटेनों की चिमनियाँ, बिजली के बल्ब; इत्यादि इत्यादि, हजारों ऐसी वस्तुयें काच की बनती हैं जिनके बिना हमारा काम चलना मुश्किल हो जाय।

Glass, Bohemian बोहेमियन काच। इसे Potash Glass भी कहते हैं। इसको बनाने में सोडा की जगह पोटाश काम में लाया जाता है। यह काच मामूली सोडा-काच से अधिक कठोर होता है। रासायनिक प्रयोग शालाओं में उपयोग होने वाले पात्र अधिकतर इसी काच के बने हुये होते हैं।

Glass, Bottle- बोतल का काच। इसमें लोहे के यौगिकों की कुछ मात्रा होती है अतः इसका रंग स्याही लिए हुये हरा होता है। इस काच से बड़ी बड़ी बोतलें बनाई जाती हैं।

Glass, Coloured रंगीन काच। पिघले हुए काच में विभिन्न रासायनिक यौगिक मिलाने से तरह तरह के रंग के काच बनाये जा सकते हैं :

लाल रंग—क्यूप्रस आक्साइड.
हरा रंग—क्रोमिक आक्साइड.
पीला रंग—कैडमियम सल्फाइड
कासनी रंग—मैंगनीज़ डाइआक्साइड.
नीला रंग—कोबल्ट आक्साइड.
दूधिया रंग—फ्लोर स्पार.
काला रंग—फैरिक आक्साइड.

Glass, Crooke's क्रुक्स काच। चश्मों में लगाने के अच्छे शीशे इसी काच के बनाये जाते हैं। इस काच में कुछ दुष्प्राप्य धातुओं के यौगिक मिले रहते हैं। यह काच साधारण प्रकाश को तो निकलने देता है परन्तु नेत्रों को हानि पहुँचाने वाली पराकासनी रश्मियों को रोक लेता है।

Glass, Crown क्राउन काच। एक विशेष प्रकार का काच जो प्रकाश यंत्रों में उपयोग किया जाता है। इसमें बेरियम आक्साइड का अंश होता है। इस काच के बने हुये लेन्स शुद्ध प्रतिबिम्ब बनाते हैं।

Glass, Crystal क्रिस्टल काच; बिल्लौरी काच। इसमें सीसे के आक्साइड की मिलावट होती है। यह अत्यन्त चमकदार होता है। अतः इससे नग इत्यादि बनाये जाते हैं।

Glass, English ( see Glass, Crystal )

Glass Flint ( see Glass, Crystal )

Glass, Frosted धुंधला काच। हाइड्रोफ्लोरिक एसिड के धुंयें से कांच धुंधला बन जाता है और उसकी पारदर्शकता जाती रहती है।

Glass, Ground घिसा हुआ काच। काच की प्लेटों को बालूरेत से रगड़ने पर वे खुरदरी हो जाती हैं और उनकी पारदर्शकता जाती रहती है।

Glass, Jena जीना काच। जर्मनी के जीना नामक नगर का प्रसिद्ध काच। यह अत्यन्त कठोर होता है। इसके बने हुए पात्र रासायनिक प्रयोग शालाओं में अधिकतर काममें लाये जाते हैं।

Glass, Milk दूधिया काच। हड्डियों की राख मिलाने से दूधिया रंग का काच बन जाता है।

Glass, Mirror दर्पण बनाने का काच। दर्पण साधारण काच के बनाये जाते हैं परन्तु उनके बनाने में इस बात का ध्यान रक्खा जाता है कि प्लेट बिल्कुल समतल हो। प्लेट में जरा भी खराबी होने से वह दर्पण बनाने के योग्य नहीं रहती।

Glass, Optical प्रकाश-यंत्रोपयोगी काच। वह काच जिसके लेन्स, त्रिपार्श्व, इत्यादि बनाये जाते हैं। Crown Glass तथा Flint Glass इसी काम

में आते हैं अतः ये दोनों काच Optical Glass की श्रेणी के हैं।

Glass, Plate काच की प्लेटें। प्लेटें बनाने के लिए पिघला हुआ काच एक समतल मेज़ पर रख दिया जाता है और उस मेज़ को ज़ोर से घुमाया जाता है जिससे काच मेज़ पर बराबर फैल जाता है.

Glass, Potash पोटाश काच ( see Glass, Bohemian ).

Glass, Pyrex अग्निजित काच; ऐसा काच जिसके बने हुये पात्र तेज़ आँच लगने पर भी न टूटें। इस काच में सिलिका का अंश अधिक रहता है.

Glass, Soda सोडा काच; साधारण काच. ( see Glass ).

Glass, Splinter-proof अभग्नशील काच; ऐसा काच जो चोट लगने पर टुकड़े टुकड़े न हो। अभग्नशील काच की प्लेटें दो या तीन प्लेटों को सेल्युलायड से चिपका कर बनाई जाती हैं। ये प्लेटें मोटरों में काम आती हैं.

Glass, Tempered सौम्य काच; धीरे धीरे ठंडा करके बनाया हुआ काच। इस काच की बनी हुई वस्तुयें सर्दी गर्मी के प्रभाव से जल्दी नहीं टूटतीं.

Glass, Toughened दृढ़ीकृत काच; तेल में ठंडा किया हुआ काच। इस काच की बनी हुई वस्तुयें भी बहुत मज़बूत होती हैं.

Glass, Window खिड़कियों का काच; काच की प्लेटें जो खिड़कियों, दरवाज़ों इत्यादि में लगाई जाती हैं।

Glass-annealing काच को धीरे धीरे ठंडा करना। काच की बनी हुई वस्तुओं को जितना धीरे धीरे ठंडा किया जायगा उतनी ही वे मज़बूत बनेंगी। एकदम ठंडी हो जाने से वे बहुत भग्नशील हो जाती हैं। काच की वस्तुओं को ठंडा ( anneal ) करने के लिये एक विशेष प्रकार की भट्टी में रक्खा जाता है जिसे Annealing Oven कहते हैं।

Glass-blowing फुकनी के द्वारा काच की वस्तुयें बनाना। काच के पात्र, चिमनियां, शीशियां, गोले, नलियां, इत्यादि, सब फुकनी में हवा फूंक कर बनाई जाती हैं। पिघले हुये काच का लौंदा फुकनी के एक सिरे पर लगा दिया जाता है और उसे सांचे में रख कर दूसरे सिरे से हवा फूंकी जाती है। काच का लौंदा फूल कर सांचे के आकार का बन जाता है।

Glass-cutter काच काटने की कलम। इसके सिरे पर हीरे की कनी लगी रहती है।

Glass-painting काच पर चित्रकारी करना या रंगीन काच के टुकड़ों को सीसे की पत्तियों से जमा कर तसवीरें इत्यादि बनाना.

Glass-paper रेगमाल; पालिश करने का कागज़ जिस पर काच का बुरादा चिपका रहता है.

Glass-wool काच की रूई; पिघले हुये काच से बने हुये बारीक तार, जिनके गुच्छे बिल्कुल रूई जैसे मालूम होते हैं। काच की रूई गैसों को छानने के काम में आती है।

Glassy काच की सी आभा वाला.

Glauber Salt ग्लाबर साल्ट; सोडियम सल्फेट का प्रचलित नाम.

Glaze ( n. ) काच जैसी पालिश.

Glaze ( v. ) काच जैसी पालिश करना.

Glazed Paper चिकना कागज़.

Glide खिसकना; सरकना.

Glimmer टिमटिमाना.

Glisten चमकना.

Globe गोला; पृथ्वी.

Globular गोलाकार.

Globule गोली; बूंद.

Gloss चमक; चमकदार पालिश.

Glover Tower ग्लोवर मीनार; गंधक का तेज़ाब बनाने के लिये निर्माण किया जाने वाला एक विशेष प्रकार का मीनार.

Glow चमकना; दहकना; स्वप्रकाशयुक्त होना.

Glow Lamp बिजली का लैम्प या बल्ब.

Glucose ग्लुकोज़; अंगूरी शर्करा.

Glue सरेस.

Glycerine ( Glycerol ) मद्यसार वर्ग का एक भारी तथा मीठा द्रव विशेष.

Glycol मद्यसार वर्ग का एक द्रव विशेष.

Gold-leaf सोने का वर्क.

Gold leaf Electroscope (see Electroscope).
Goniometer रवों के कोण नापने का यन्त्र
Governor नियत्रक, मशीनों का एक पुर्जा जो उनकी गति का नियत्रण करता है
Gradation क्रम विन्यास
Grade दर्जा, श्रेणी
Gradient उतार, ढलाव
Graduate चिन्हित करना, नाप के निशान डालना
Graduated चिन्हित, नाप के चिन्ह-युक्त
Graduated Cylinder चिन्ह किया हुआ नपना, द्रवों का आयतन नापने का पात्र
Graduatian नाप के चिन्ह लगाया जाना
Grain कण, दाना
Gramme (Gram) ग्राम, मीटर प्रणाली में भार की इकाई, एक घन शताशमीटर पानी का भार
Gramme-atom ग्राम-परमाणु किसी तत्व के परमाणु भार को ग्रामों में व्यक्त किया जाय तो वह भार उस तत्व का ग्राम-परमाणु कहलाता है। उदाहरणार्थ आक्सीजन का ग्राम परमाणु १६ ग्राम होगा।
Gramme molecule ग्राम अणु, किसी तत्व अथवा यौगिक के अणु भार को ग्रामों में व्यक्त की गई सख्या
Gramophone ग्रामोफोन, चूड़ी का बाजा, एडीसन द्वारा आविष्कृत फानोग्राफ (Phonograph) का परिष्कृत रूप। ग्रामोफोन में एक मशीन से घूमने वाली गोल प्लेट होती है जिस पर चूड़ी (Record) चढाई जाती है, इसे Turn table कहते हैं। एक टोन आर्म (Tone Arm) होता है जिसमें साउन्ड-बाक्स (Sound box) लगाया जाता है। इस साउन्ड बाक्स में सुई लगाई जाती जो चूड़ी के ऊपर रखदी जाती है और ध्वनि उत्पन्न करती। यह ध्वनि चोंग (Horn) में होकर सुनाई पड़ती है। आजकल बिना हार्न के बाजे बनने लगे हैं। ग्रामोफोन का सिद्धान्त यह है कि चूड़ी पर सुई की रगड़ से सुई में उत्कपन पैदा होते हैं। ये उत्कपन साउण्ड-बाक्स द्वारा ध्वनि में परिवर्तित हो जाते हैं।
Gramophone Record ग्रामोफोन की चूड़ी। यह चपटी सेल्युलाइड तथा बिरोजे को मिलाकर बनाई जाती है तथा इस पर ध्वनि का आलेख्य लकीरों के रूप में रहता है। रिकार्ड बनाने के लिये पहले मोम का साचा बनाया जाता है। मोम की बनी हुई चूड़ी का एक सुई से सम्बन्ध रहता है। जब कोई ध्वनि माइक्रोफोन में सुनाई जाती है तो सुई थरथराने लगती है। यह थरथराहट मोम की चूड़ी पर अकित करली जाती है। फिर इस साचे से ग्रामोफोन की चूड़िया बना लेते हैं।
Granite ग्रेनाइट, एक अत्यन्त कठोर पत्थर
Granular रेणुमय, बालुकामय, दानेदार
Granulate दानेदार करना
Granulated दानेदार बनाया हुआ
Grape-sugar अगूरी शर्करा
Graph लेख चित्रण
Graph Paper खानेदार कागज
Graphical Representation लेख चित्र के रूप में प्रदर्शन
Graphically लेख चित्र द्वारा
Graphite ग्रैफाइट, कार्बन (कोयला) का एक परिष्कृत खनिज रूप जिससे पेंसिलें बनाई जाती हैं
Grating जाली, जाफरी
Grating, Diffraction विवर्तन जाली, प्रकाश किरणों का विवर्तन (मुड़ना) सिद्ध करने के लिये बनाया गया एक उपकरण
Gravimetric भार से सम्बन्ध रखने वाला
Gravimetric Analysis भारमित विश्लेषण, किसी यौगिक के अवयवों का भार निकालना
Gravitate केन्द्र की ओर आकर्षित होना
Gravitation गुरुत्वाकर्षण, पृथ्वी की वह शक्ति जिससे वह प्रत्येक वस्तु को अपने केन्द्र की ओर आकर्षित करती है
Gravitation, Law of गुरुत्वाकर्षण नियम
Gravity गुरुत्वाकर्षण, वह बल जिससे पदार्थ एक दूसरे को आकर्षित करते। यह बल पिंडों के भार तथा उनके बीच की दूरी पर निर्भर होता है। जिस बल से पृथ्वी किसी पिंड को आकर्षित करती है वह उस पिंड का भार होता है। कि सब पिंड पृथ्वी के केन्द्र की ओर आकर्षित होते हैं अत उनके भार भी

पृथ्वी के केन्द्र से दूरी के अनुसार बदलते रहते हैं। ( see also Mass; Weight ).

Gravity, Specific विशिष्ट गुरुत्व; आपेक्षिक घनत्व; वह संख्या जो यह बतलावे कि अमुक वस्तु पानी से कितने गुना भारी है.

Grease चिकनाई; वैसलीन; चर्बी.

Grease-spot Photometer चिकने धब्बे का फोटो मीटर; एक उपकरण जिसके द्वारा दीपकों के प्रकाश-सामर्थ्य की तुलना की जाती है.

Green Vitriol कसीस.

Grid जाल.

Grid System जाल प्रणाली ( see Electricity, Hydro- ).

Gridiron Pendulum बहुदंडी दोलक; बड़ी घड़ियों में लगाया जाने वाला एक विशेष प्रकार का लटकन जिसकी लम्बाई गर्मी तथा सर्दी के प्रभाव से बढ़ने या घटने नहीं पाती और घड़ी एक चाल से चलती रहती है.

Grind घिसना; धार रखना; पीसना.

Grind-stone धार रखने की सिल्ली.

Groove खांचा; लीक.

Ground Glass ( see Glass, Ground ).

Group समूह; श्रेणी.

Guano ग्वानो; समुद्री पक्षियों की बीट जिसमें फास्फोरस का अंश होता है तथा जो खाद के काम में लाई जाती है.

Gum गोंद.

Gun-cotton गन-काटन ( see Explosives ).

Gun-metal तोप धातु; कांसा.

Gun-powder बारूद; शोरा, गंधक और कोयले का मिश्रण.

Gypsum जिप्सम; कैल्सियम सल्फेट नामक खड़िया का प्रचलित नाम.

Gyration घूर्णन; अपनी धुरी पर घूमना.

Gyroscope घूर्ण-स्थापक यंत्र; एक प्रकार का लट्टू जो घूर्णन के सिद्धान्त को बतलाता है.

---

# H

Hachures नकशे में जमीन का ढाल बतलाने वाली रेखायें.

Haematin हिमेटिन; लोहे का एक यौगिक जो रक्त में पाया जाता है तथा जिसके कारण रक्त का लाल रंग होता है.

Haematite हिमेटाइट; लोहे का खनिज आक्साइड.

Hail ओलों का गिरना; शिला-वृष्टि; ओलों की वर्षा.

Hail-stone ओला.

Hail-storm ओलों की वर्षा.

Hair-spring बाल-कमानी.

Half-tone हाफ टोन; दानेदार ब्लाकों के द्वारा छापी गई तसवीरें। हाफटोन ब्लाकों में असली चित्र की सारी खूबियां आजाती हैं।

Half-watt Lamp ( see Electric Lamp )

Halo प्रभा मण्डल; कुंडली; चन्द्रमा के चारों ओर कभी कभी दृष्टिगोचर होने वाली कुंडली.

Halogens हलोगन; क्लोरीन, फ्लोरीन, आयडीन, तथा ब्रोमीन का जातिगत नाम.

Handle मूंठ; दस्ता.

Hangar हवाई जहाजों के ठहरने का स्थान.

Hard कठिन; कठोर; दुर्भेद्य.

Hard Water भारी जल; ऐसा जल जिसमें साबुन झाग न दे बल्कि दही की तरह फट जाय। पानी में खड़िया घुली रहने से वह भारी हो जाता है परन्तु उबालने से ठीक होजाता है। जो भारीपन उबालने से दूर होजाय उसे अस्थायी ( Temporary ) कहते हैं। परन्तु यदि पानी में कैल्सियम या मैग्नेशियम के सल्फेट घुले हुए हों तो उसका भारीपन उबालने से दूर नहीं हो सकता। ऐसे भारीपन को स्थायी (Permanent) कहते हैं। भारी पानी को हलका ( Soft ) करने के कई तरीके निकाले गये हैं।

Harden कठोर करना या बनाना.

Hardening कठोर बनाने की क्रिया.

Hardening of Oils तेलों में हाइड्रोजन मिला कर उन्हें जमाना। आजकल बाजार में बिकने वाला घास का घी इसी प्रकार बनाया हुआ होता है।

Hardening of Steel इस्पात पर पानी चढ़ाना। इसे Case Hardening भी कहते हैं। जिस चीज़ पर पानी चढ़ाना हो उसे पहले खूब गरम किया जाता है, फिर उसे तेल में या पानी में बुझाया जाता है।

Hardness कठोरता। पदार्थों की कठोरता ब्रिनेल परीक्षा ( Brinell Test ) से नापी जाती है। जो पदार्थ किसी दूसरे पदार्थ पर खरोंच की लकीर बना दे वह उस दूसरे पदार्थ से कठोर समझा जाता है। हीरा सब से कठोर वस्तु है।

Hardness of Water (see Hard water ).

Hard Rubber कठोर रबड़; वल्कनाइट (Vulcanite) या इबोनाइट ( Ebonite ) को ही कठोर रबड़ कहते हैं, क्योंकि यह रबड़ में गंधक इत्यादि मिला कर बनाया जाता है.

Harmonic Motion, Simple सरल आवर्त गति; पानी की लहर के समान गति.

Harmonics श्रुतियां; तंत्री के तार में से निकलनेवाले सहायक स्वर.

Harmonious सुर संगत; श्रुति मधुर.

Harmonium हारमोनियम बाजा.

Harmony सुर संगति; स्वरों का मिलना.

Harp सुर-मण्डल नामक बाजा जिसमें अनेक तार होते हैं.

Harsh रूखा; कर्ण कटु; कठोर.

Hauerite हैराइट; खनिज मैंगनीज़-सल्फाइड.

Hausmannite हासमैनाइट; खनिज मैंगनीज़ आक्साइड.

Head सिर; सबसे ऊपर का भाग.

Head-phone हैड-फ़ोन; टेलीफ़ोन का रिसीवर जिसमें दोनों कानों से सुनने के लिये दो चोंगे होते हैं.

Heat ताप; गर्मी; हरारत। ताप एक शक्ति मानी गई है जिसके कारण वस्तुओं में गर्मी का अनुभव होता है। गर्मी सदा गर्म वस्तु से ठंडी वस्तु की ओर प्रवाहित होती है। गर्म की जाने से वस्तुयें आकार में बढ़ती हैं तथा रूप परिवर्तन करती हैं। ठोस पदार्थ द्रव-रूप तथा द्रव-पदार्थ गैस-रूप बन जाते हैं। अनेक पदार्थ गर्म किये जाने से जलने लगते हैं और उनमें रासायनिक परिवर्तन हो जाता है।

Heat, Absorption of: ताप-शोषण। बहुत से पदार्थों में ताप की किरणों को अपशोषण करने का गुण होता है। काले रंग के पदार्थ तापका अपशोषण बहुत अधिक करते हैं अतः वे बहुत जल्दी गरम हो जाते हैं।

Heat, Atomic परमाणविक ताप; ठोस तत्वोंके विशिष्ट ताप तथा परमाणु भार का गुणनफल। यह गुणनफल ६.३ के लगभग होता है।

Heat, Conduction of: ताप संचालन; ठोस पदार्थों में ताप की गति। यदि लोहे की छड़ का एक सिरा गरम किया जाय तो थोड़ी देर में सारी छड़ गरम हो जाती है। इस प्रकार गर्मी की एक सिरे से दूसरे सिरे की ओर गति 'संचालन' कहलाती है। सब पदार्थ समान रूप से गर्मी के चालक ( Conductor ) नहीं होते। कोई बहुत अच्छे चालक होते हैं और कोई बिल्कुल अचालक होते हैं। धातुयें चालक होती हैं; लकड़ी, कपड़ा, इत्यादि अचालक होते हैं।

Heat, Convection of: ताप-संवाहन; द्रव अथवा गैसीय पदार्थों में ताप की गति। यदि किसी द्रव अथवा गैसीय पदार्थ को नीचे से गर्म किया जाय तो उसके परमाणु गरम होने से हल्के होकर ऊपर उठने लगते हैं तथा ऊपर के ठंडे परमाणु उनका स्थान ग्रहण करने के लिए नीचे आने लगते हैं। इस क्रिया से द्रव अथवा गैस में ऊपर से नीचे की ओर एक चक्करदार धारा उत्पन्न हो जाती है, जिसे संवाहन धारा ( Convection Current ) कहते हैं।

Heat, Capacity for: ताप-समावेशन; किसी पिंड के तापक्रम को एक अंश ऊँचा करने के लिये जितने कलारी ताप की आवश्यकता हो, वह उस पिंड की ताप-समावेशन संख्या होती है.

Heat, Equivalent of: ताप-तुल्यांक। ताप के दो तुल्यांक होते हैं: ( १ ) यांत्रिक ( Mechanical ) तुल्यांक तथा ( २ ) वैद्युत (Electrical) तुल्यांक। यांत्रिक तुल्यांक ४.१८४ × १०⁷ अर्ग (see Erg) होता है, अर्थात् इतनी कार्य-शक्ति से १ कलारी ताप

उत्पन्न होता है। वैद्युत तुल्यांक २२९ कलारी है, अर्थात् इतने कलारी ताप विद्युत शक्ति की एक जूल (see Joule) के बराबर होता है।

Heat, Generation of: ताप उत्पादन। ताप तीन प्रकार से उत्पन्न होता है: (१) दो वस्तुओं को रगड़ने से (२) वस्तुओं के जलने से अर्थात् उनमें रासायनिक क्रिया होने से तथा (३) विद्युत प्रवाह से.

Heat, Latent गुप्त-ताप; अन्तर्हित ताप। यदि पानी को गर्म किया जाय, तो पहले तो उसका तापक्रम बढ़ना शुरू होता है, परन्तु जब पानी उबलने लगता है तो तापक्रम १००° सेंटीग्रेड के लगभग स्थिर हो जाता है और फिर आगे नहीं बढ़ता। कारण यह है कि उबाल आने पर पानी की भाफ बनने लगती है और जो गर्मी उसमें पहुँचती है वह उसे भाफ़ के रूप में बदलने में व्यय हो जाती है, अतः तापक्रम बढ़ने नहीं पाता। वह गर्मी जो द्रव पदार्थों को गैस रूप बनाने में व्यय होती है, वाष्पीकरण का गुप्त-ताप (Latent Heat of Vaporisation) कहलाती है। पानी का वाष्पीकरण गुप्त-ताप ५३६ है अर्थात् एक ग्राम उबलते हुये पानी की भाफ बनाने के लिये ५३६ कलारी ताप की आवश्यकता होती है। इसी प्रकार यदि बर्फ के एक टुकड़े को गर्म किया जाय तो उसका तापक्रम भी शून्यांक (०°) से ऊपर नहीं बढ़ता जब तक कि वह पिघल न जाय। अर्थात बर्फ को जो गर्मी प्राप्त होती है वह तापक्रम के रूप में प्रकट नहीं होने पाती, बल्कि उसे द्रव रूप में बदलने में व्यय हो जाती है। वह गर्मी जो ठोस वस्तुओं को द्रव रूप में बदलने में व्यय होती है गलन गुप्त-ताप (Latent Heat of Fusion) कहलाती है। पानी की बर्फ का गलन गुप्त-ताप ८० है अर्थात् एक ग्राम बर्फ को पिघलाने के लिये ८० कलारी ताप की आवश्यकता होती है।

Heat, Quantity of: ताप का परिमाण। ताप का परिमाण नापने की इकाई एक कलारी (Calorie) मानी गई है। एक ग्राम पानी का तापक्रम १ अंश सेंटीग्रेड ऊँचा करने में जितना ताप व्यय होता है, उसे एक कलारी माना गया है।

Heat, Radiant विकीर्ण ताप; गर्म वस्तुओं में से विकीर्ण होकर चारों ओर फैलने वाला ताप। प्रयोगों से यह सिद्ध हो चुका है कि जिस प्रकार प्रकाश की तरंगें चारों ओर फैलती हैं, उसी प्रकार ताप की किरणें भी चारों ओर विकीर्ण (Radiate) होती हैं।

Heat, Radiation of: ताप का विकीर्णन या विकिरिण; ताप का गर्म पिंड में से निकल कर चारों ओर फैलना। विकिरिण के लिए किसी माध्यम (Medium) की आवश्यकता नहीं होती। सूर्य का ताप बिना किसी वाहक के पृथ्वी तक आजाता है। यदि हम आग के सामने खड़े हों तो हमको गर्मी का अनुभव होने लगता है परन्तु यदि बीच में किसी वस्तु की आड़ करली जाय तो गर्मी का आना बन्द हो जाता है।

Heat, Reflection of: ताप का परावर्त्तन। प्रकाश की भांति ताप का भी परावर्तन होता है। चमकदार वस्तुयें ताप की किरणों को वापिस फेंक देती हैं, जिस प्रकार दर्पण प्रकाश की किरणों को वापिस फेंक देता है। अतः चमकदार बर्तन को आग पर रखने से उसके भीतर की वस्तु देर में गरम होती है।

Heat, Sensible अनुभवशील ताप। पदार्थों को गरम करने से उनके तापक्रम में जो वृद्धि होती है वह अनुभवशील ताप कहलाती है।

Heat, Specific विशिष्ट ताप। किसी पदार्थ के एक ग्राम भार का तापक्रम एक अंश सेंटीग्रेड ऊँचा करने में जितना ताप व्यय होता है वह उस पदार्थ का विशिष्ट ताप माना जाता है। पानी का विशिष्ट ताप १ है, अर्थात् एक ग्राम पानी को एक अंश सेंटीग्रेड गरम करने के लिये एक कलारी ताप की आवश्यकता होती है। संसार के अन्य सब पदार्थों का विशिष्ट ताप पानी के विशिष्ट ताप से कम होता है।

Heat, Theories of: ताप के सम्बन्ध में मत। उन्नीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ तक ताप के सम्बन्ध में दो मत प्रचलित थे। एक मत (Caloric Theory) ताप को तरल पदार्थ मानता था, तथा दूसरे मत (Molecular Theory) वालों का कहना था कि ताप अणुओं की गति के कारण उत्पन्न होता है। अब ये दोनों मत अयुक्त सिद्ध हो चुके हैं। आजकल ताप का गत्यात्मक मत (Dynamical Theory

of Heat ) प्रचलित है। इस मत के अनुसार ताप एक शक्ति है जो कार्य करने से उत्पन्न होती है।

Heat, Transmission of: ताप की गति अर्थात् ताप का एक पिंड से दूसरे पिंड में स्थानांतरित होना। ताप के गति करने के तीन प्रकार हैं:—

( १ ) संचालन ( Conduction ),

( २ ) संवाहन ( Convection ),

( ३ ) विकिरण ( Radiation )

संचालन ठोस पदार्थों में होता है; संवाहन द्रव तथा गैसीय पदार्थों में होता है तथा विकिरण बिना किसी माध्यम की सहायता के होता रहता है। संचालन में ताप पिंड के एक परमाणु से दूसरे परमाणु में जाता है और सारे पिंड को गरम कर देता है। संवाहन में परमाणु स्वयम् गरम होकर ऊपर की ओर गति करते हैं। इसी कारण यदि किसी द्रव को ऊपर से गरम किया जाय तो उसका नीचे का भाग ठंढा ही बना रहता है।

Heat Economy or Efficiency ताप-व्ययिता, ताप का उपयोग, अर्थात् क्रियाशील तथा उत्पादित ताप का अनुपात। यदि किसी इंजन में १००० कलारी ताप उत्पन्न होता है परन्तु काम में केवल १०० कलारी ही आता है, बाकी व्यर्थ चला जाता है, तो उस इंजन की ताप-व्ययिता $\frac{१००}{१०००}$ अर्थात् १० प्रतिशत होगी।

Heat Engine ( see Engine, Heat ).

Heat Exchange Apparatus ताप विनिमय यंत्र; एक द्रव से दूसरे द्रव में ताप को स्थानांतरित करने का यंत्र.

Heat Rays ताप किरणें.

Heat of Combination संयोजन ताप; रासायनिक क्रियाओं में उत्पन्न होने वाला अथवा व्यय होने वाला ताप.

Heat of Combustion जलन ताप; पदार्थों के जलने से उत्पन्न होने वाला ताप.

Heater तापक; गरम करने का उपकरण.

Heavy भारी; गुरुतामय.

Heavy Metals भारी धातुयें, प्लाटिनम, सोना, चांदी इत्यादि धातुयें जो वज़न में भारी होती हैं.

Heavy Oils गाढ़े तेल या भारी तेल; पेट्रोलियम से प्राप्त होने वाले गाढ़े तेल.

Heavy Oil Engine ( see Engine, Heavy Oil).

Heavy Spar बेराइट्स ( Barytes ) नामक खनिज पदार्थ जो बेरियम सल्फेट होता है.

Hecto- शत वाचक उपसर्ग.

Hectograph शत-मुद्रक; सरेस का बना हुआ एक उपकरण जिसके द्वारा किसी लेख की सौ प्रतियां तक छापी जा सकती हैं.

Height ऊंचाई.

Height above Sea-level समुद्रतल से ऊंचाई.

Helicopter स्वावलम्बी वायुयान (see Autogyro).

Heliochromy सवर्ण छाया-चित्रण; फोटो उतारने की क्रिया विशेष जिसके द्वारा वस्तुओं के प्राकृतिक रंग तसवीर में उतर आते हैं.

Heliograph रौद्र संकेत यंत्र; दर्पण के द्वारा रोशनी के इशारों से संवाद भेजना.

Heliography रौद्र संकेत विद्या.

Heliogravure वर्ण मुद्रण; रंगीन तसवीरें छापना.

Heliometer दो ताराओं के बीच की दूरी मापने का यंत्र.

Helioscope सूर्य दर्शक यंत्र; सूर्य की परीक्षा के लिये प्रकाश को कम करने का यंत्र.

Heliostat तारा-स्थापक यंत्र; सूर्य अथवा किसी तारे को देखने के लिये दूरवीक्षण यंत्र लगाया जाता है तो पृथ्वी की गति के कारण उसका रुख बदल जाता है अतः उसे बार बार सीधा करना पड़ता है। इस दिक्कत को दूर करने के लिये Heliostat का प्रयोग किया जाता है।

Hemimorphite हेमीमोर्फाइट; जस्त का खनिज आक्साइड.

Hemisphere गोलार्द्ध.

Heptavalent सप्तयोजी (see Valency)

Hermetic वायुअभेद्य; जिसमें वायु प्रवेश न कर सके.

Hermetically Sealed वायुरुद्ध; इस प्रकार बन्द किया हुआ कि उसमें वायु का प्रवेश न हो सके.

Hessite हैसाइट; चाँदी तथा टिलीरियम नामक धातु का खनिज यौगिक.

Heterogeneous असम सर्वत्र; जिसकी बनावट एकसी न हो; विषमावयव.

Heteromorphic विभिन्न रूपी.

Hexavalent षड्योजी ( see Valency ).

High उच्च; ऊंचा.

High Frequency Current द्रुत कम्प विद्युत-प्रवाह; विद्युत का एकान्तर प्रवाह जो एक सेकंड में ५००० बार तक इधर-उधर बदलता है। इस प्रकार का विद्युत-प्रवाह उत्पन्न करने के लिये एक विशेष प्रकार का डायनमो होता है। यदि यह विद्युत धारा आकाश-तारों ( Aerials ) में प्रवाहित की जाय तो आकाश में वेतार की तरंगें उत्पन्न हो जाती हैं। इस विद्युत-प्रवाह से शरीर को भी झटका नहीं पहुँचता, अतः इसका प्रयोग विद्युत-चिकित्सा ( Diathermy ) में किया जाता है।

High Pitch उच्च स्वर; तार स्वर.

High Power Lens अतिवृद्धि-समर्थ लेन्स; ऐसा लेन्स जो छोटी वस्तु का बहुत बड़ा प्रतिबिम्ब दिखलावे.

High-speed Steel अत्यन्त कठोर इस्पात, जिसके बने हुये औज़ार धातुओं को काटने के काम में आते हैं। इस इस्पात में १२%–१८% टंगस्टन् अथवा क्रोमियम धातु का अंश रहता है।

High Tension Current ५०० वोल्ट से ऊँचे विभव की विद्युत धारा। जाल प्रणाली ( Grid System) में बिजली-घर से दूर-दूर विद्युत पहुँचाने के लिये ढाई लाख वोल्ट तक की धारा काम में लाई जाती है। धारा का विभव ऊँचा होने से मार्ग में शक्ति का अपव्यय (loss) बहुत कम होता है।

High Tide ज्वार का उच्च प्रवाह.

High Water ऊँचे चढ़ने वाले जल की अथवा ज्वार की सीमा.

Highest Common Factor महत्तम समापवर्त्य.

Hinge कब्जा.

Hoar Frost तुषार; बर्फ गिरना.

Hodometer पथमापक यंत्र; पहिये के साथ घूमने वाला एक यंत्र जो यह बतला देता है कि गाड़ी कितनी दूर चली.

Hoist ऊपर उठाना.

Hole छिद्र; सूराख.

Hollow भीतर से पोला.

Homogeneous समसर्वत्र; समावयव; जिसकी रचना एक सी हो.

Homologous सममूलक; एक ही मूल से उत्पन्न होने वाले

Homologue सममूलक श्रेणी का पदार्थ.

Hone सिल्ली; धार रखने का पत्थर.

Hook आंकड़ा.

Horizon क्षितिज। यदि किसी चौरस मैदान में खड़े होकर दूर तक निगाह दौड़ाई जाय तो जहाँ दृष्टि का अन्त होता है वहाँ आकाश और पृथ्वी मिले हुये दिखलाई पड़ते हैं। इसे क्षितिज कहते हैं। यह पृथ्वी के गोलाई के कारण दिखलाई पड़ता है।

Horizontal आड़ा; दृष्टि-रेखा के समानान्तर.; पृथ्वी तल के समानान्तर.

Horizontal Line आड़ी रेखा; पड़ी रेखा.

Horizontal Plane ऐसा तल जो धरातल के समानान्तर हो.

Hornblende हार्नब्लेंड; खनिज पत्थर विशेष जिसमें अल्युमिनियम का अंश बहुतायत से होता है.

Horn Silver हार्न सिल्वर; चाँदी का खनिज क्लोराइड.

Horologe सूर्य घड़ी.

Horology समय नापने की विद्या.

Horse-hair घोड़े का बाल.

Horse-power अश्व-शक्ति ( see Energy ).

Horse-shoe Magnet अश्वनाल चुम्बक; घोड़े की नाल के रूप में मुड़ा हुआ चुम्बक.

Hot गर्म; उष्ण; तप्त.

Hot-air Engine तप्तवायु-इंजन; गरम हवा से चलने वाला इंजन.

Hot–blast गरम हवा का प्रवाह.

Hot-chamber ताप–प्रकोष्ठ; गाढ़े तेल से चलने वाले इंजनों का वह प्रकोष्ठ जिसमें तेल की भाफ जलती है.

Hot-house ताप-गृह; ठंडे मुल्कों में गर्म मुल्कों के पेड़

उगाने के लिये बनाया गया शीशे का कमरा जिसे कृत्रिम रूप से गरम रक्खा जाता है

Hot water Supply गर्म पानी का प्रवाह, ऐसा प्रबन्ध जिसके द्वारा सर्दियों में नल में से गरम पानी निकले। पानी या तो टंकी में ही आग से अथवा बिजली से गरम होता रहता है, या ऐसे नलों में होकर आता है जिनको गरम किया जाता हो।

Hot wire Instruments गरम तार के यन्त्र, बिजली के ऐसे यन्त्र जिनकी क्रिया बिजली से तार के गरम होकर बढ़ने पर निर्भर होती है

Hotness उष्णता, गरमाहट

Hour घंटा.

Hour Glass रेत घड़ी, बालू की घड़ी

Hub चक्र नाभि, पहिये का वह भाग जिसमें धुरी घूमती है

Hue रंग, वर्ण

Hule प्राचीन दार्शनिकों के मतानुसार वह मौलिक तत्व जिससे सारा संसार बना है.

Humid नम, आर्द्र, जलाशयुक्त

Humidity नमी, आर्द्रता, हवा में पानी की मिलावट

Humidity, Relative सापेक्ष्य आर्द्रता, हवा की नमी का नाप

Hurricane आँधी, प्रचंड वायु

Hyaline काच के समान, पारदर्शक, काचवत्

*Hyalite* दूधिया रंग का एक मूल्यवान पत्थर

Hyalography काच पर लिखने या खोदने की कला

Hyaloid काच के समान, काचवत्, पारदर्शक

Hydrant पानी का नल, टोंटी

Hydrated जल संयोजित

Hydraulic जल शक्ति से काम करने वाला

Hydraulic Cement जलीय चूना, ऐसा चूना जो पानी में डालने से कठोर हो जाता है

Hydraulic Lift जल शक्ति से चलने वाला लिफ्ट, अर्थात उपर चढ़ाने का यंत्र

Hydraulic Motor जल शक्ति से चलने वाला यंत्र

Hydraulic Press जल शक्ति सचालक, एक प्रकार का प्रेस जो रुई की गाँठें इत्यादि दबाने के काम में लाया जाता है और जल शक्ति से कार्य करता है

Hydraulic Ram जल को ऊपर चढ़ाने का पम्प

Hydraulics तरल विज्ञान, बहते हुये जल की गति से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान

Hydrazine एक विषैला द्रव जिसके रंग बनते हैं

Hydride किसी धातु और हाइड्रोजन का यौगिक

Hydrocarbons केवल हाइड्रोजन तथा कार्बन के यौगिक। इनकी संख्या अपरिमित है। इनकी कई श्रेणियां हैं (१) एलीफैटिक (Aliphatic) ईथेन, मीथेन इत्यादि गैसें, (२) एरोमैटिक (Aromatic) बेनजीन इत्यादि द्रव, (३) पैराफिन (Paraffin) मोम इत्यादि पदार्थ, (४) ओलीफीन (Olefine) ईथीलीन, एसिटिलीन इत्यादि गैसें। ये यौगिक प्राय सभी ज्वलनशील होते हैं। इनसे जैव रसायन के असंख्य यौगिक उत्पन्न होते हैं।

Hydrodynamics जल गति विज्ञान, जल की धाराओं का विज्ञान

Hydro-electric जल-वैद्युत

Hydro electricity जल विद्युत (see Electricity, Hydro)

Hydro-extractor जल शोषक, वस्तुओं को सुखाने का पंखा-यंत्र

Hydrogel हाइड्रोजल, सिलिका का एक गाढ़ा तथा चिकना रूप

Hydrogen Peroxide हाइड्रोजन तथा आक्सीजन का यौगिक जिसमें आक्सीजन की मात्रा अधिक होती है

Hydrogenate हाइड्रोजन संयुक्त करना, तेलों में हाइड्रोजन मिला कर उन्हें घी के समान बना देना

Hydrogenation हाइड्रोजन के योग से तेलों को जमा देने की क्रिया

Hydrogenite हाइड्रोजिनाइट, सिलिकन, कास्टिक सोडा तथा चूने का मिश्रण जो जलाने से आग पकड़ लेता है

Hydrogenize हाइड्रोजन मिलाना

Hydrogeology प्रकृति में जल की स्थिति तथा व्यापार का विज्ञान

Hydrography समुद्र परिमाण विज्ञान, समुद्र सम्बन्धी ज्ञान प्राप्त करने की विद्या

Hydrokinetics जल शक्ति विज्ञान

Hydrol जल के अणु.
Hydrolith कैल्सियम हाइड्राइड नामक यौगिक.
Hydrology पृथ्वी के भीतर के जल का विज्ञान.
Hydrolyse जल-विच्छेदन.
Hydrolysis कुछ लवणों का पानी में घुलने पर अम्ल तथा क्षार के रूप में विच्छेदन.
Hydrone (see Hydrol).
Hydrometer घनत्व मापक यंत्र; द्रवों के घनत्व नापने का यंत्र। बोमे (Baume), ट्वैडल (Twaddell) तथा निकल्सन (Nicholson) के हाइड्रोमीटर प्रसिद्ध हैं।
Hydrophone जल यन्त्र; एक बिजली का यंत्र जिसके द्वारा समुद्र में एक जहाज को दूसरे जहाज के आने का पता लग जाता है.
Hydropult जल निक्षेपक यन्त्र; हाथ से चलने वाला पानी फेंकने का यन्त्र.
Hydroplane जल वायुयान; ऐसा वायुयान जो समुद्र पर भी तैर सके.
Hydrosphere पृथ्वी का जलीय भाग; वायु में मिली हुई जलीय भाफ.
Hydrostatic तरल पदार्थों की समस्थिति (equilibrium) से सम्बन्ध रखने वाला.
Hydrostatic Balance उत्प्लावन तुला; एक तराजू विशेष जो वस्तुओं को पानी में तोलने और उनका विशिष्ट गुरुत्व निकालने के काम में आती है.
Hydrostatic Bellows उत्प्लावन धौंकनी; धौंकनी के समान एक उपकरण जो पानी के दबाव के फैलाव सम्बन्धी नियमों को सिद्ध करता है.
Hydrostatic Paradox जलस्थिति विरोधाभास; जलस्थिति-विज्ञान का एक सिद्धान्त जिसके अनुसार पानी का अत्यन्त न्यून परिमाण भी बड़े से बड़े भार को सम्हाल सकता है.
Hydrostatic Press (see Hydraulic Press)
Hydrostatics जलस्थिति-विज्ञान; वह विज्ञान जो ठहरे हुये तरल पदार्थों—विशेषतया जल—के भार, दबाव तथा संतुलन से सम्बन्ध रखता है.
Hydrothermal गरम पानी से सम्बन्ध रखने वाला.
Hydrotrephism जल विमुखता.



Hydrous जलीय; जलयुक्त.
Hyetal वर्षा और विभिन्न प्रदेशों में उसकी मात्रा से सम्बन्ध रखने वाला.
Hyetography वृष्टि-विभाग विज्ञान.
Hyetology ऋतु-विज्ञान (Meteorology) की वह शाखा जो वर्षा सम्बन्धी घटनाओं का वर्णन करती है.
Hyetometer वृष्टिमापक यन्त्र; वृष्टि की मात्रा नापने का यन्त्र.
Hygrology भाफ-विज्ञान.
Hygrograph आर्द्रता लेखक यन्त्र.
Hygrometer आर्द्रता मापक यन्त्र; वायु में जलीय वाष्प का परिमाण नापने का यन्त्र.
Hygrometry आर्द्रता मिति; वायु में जलीय वाष्प की मात्रा नापने की विद्या.
Hygroscope आर्द्रता दर्शक यन्त्र; वायु की नमी बतलाने वाला यन्त्र.
Hyperbola अतिपरवलय; एक वक्र (curve) विशेष.
Hypermetropia दूर-दृष्टि; दूर-दर्शन सामर्थ्य; एक नेत्र रोग जिसमें दूर की वस्तुयें तो साफ़ नज़र आती है, परन्तु पास की वस्तुयें ठीक नहीं दिखलाई पड़तीं.
Hyperol हाइपरोल; यूरिया तथा साइट्रिक अम्ल का एक रवेदार यौगिक जिसको पानी में घोलने से हाइड्रोजन पराक्साइड निकलता है.
Hypocaust ताप प्रकोष्ठ; वह कमरा जिसमें चूल्हे या गरम करने के उपकरण रहते हैं.
Hypogeal भूगर्भस्थ.
Hypogene भूगर्भोत्पन्न.
Hypotenuse कर्ण; समकोण त्रिभुज की समकोण के सामने वाली भुजा.
Hypothesis अनुमान; कल्पना; वैज्ञानिक परिभाषा में Hypothesis उस नियम को कहते हैं जिसकी सत्यता की जांच न हुई हो, परन्तु जो किसी घटना का वर्णन करने के लिये आधारभूत प्रमाण मान लिया गया हो.
Hypothetical कल्पनात्मक; आनुमानिक.
Hypotonic Solution रक्त के निस्सारक दबाव (Osmotic pressure) से कम दबाव का घोल.
Hypsometer क्वथनांक निर्धारण यंत्र। इस उपकरण

के द्वारा तापमापक यंत्रों का क्वथनांक ( Boiling Point ) सिद्ध किया जाता है। पानी का क्वथनांक निश्चित करने के लिये भी इस यंत्र का प्रयोग होता है। इस उपकरण की बनावट ऐसी होती है कि तापमापक यंत्र पानी की भाफ से गरम होता है अत. पानी का ठीक ठीक क्वथनांक मालूम हो जाता है।

Hypsometry ऊँचाई मापन; पानी के क्वथनांक से हवा का दवाव निकाल कर पहाड़ों की ऊँचाई नापने की विद्या । समुद्रतल से ऊपर हवा का दवाव कम हो जाता है। इस दवाव की कमी के कारण पानी का क्वथनांक भी नीचा हो जाता है। समुद्रतल पर पानी का क्वथनांक १००° सेंटीग्रेड होता है, परन्तु समुद्र तल से ऊँचे स्थानों पर यह क्वथनांक कम होता चला जाता है। यदि किसी स्थान की समुद्रतल से ऊँचाई निकालनी हो तो वहाँ पहले Hypsometer के द्वारा पानी का क्वथनांक मालूम करते हैं। फिर भौतिक सारणियों से यह पता लगा लेते हैं कि यह क्वथनांक कितने वायुभार पर होता है। वायुभार मालूम होने से उस स्थान की ऊँचाई मालूम हो जाती है। नियम यह है कि १००० फीट ऊँचा चढ़ने पर वायुभार मापक यंत्र का पारा लगभग एक इंच गिर जाता है।

Hysteresis ( magnetic ) पिछड़ जाना; पिछड़ी रह जाना; अवशिष्ट चुम्बकत्व। मैग्नटोमीटर में होकर विद्युत प्रवाह किया जाय तो उसकी सुई प्रवाह-बल के अनुसार घूम जाती है। यदि थोड़ी देर बाद विद्युत प्रवाह रोक दिया जाय तो भी सुई पहकी हुई रहती है और अपने स्थान पर वापिस नहीं आती। इसका कारण यह है कि छड़ में कुछ चुम्बकत्व अवशिष्ट रह जाता है।

---

# I

Iatrochemistry चिकित्सा रसायन। प्राचीन काल के दार्शनिकों की यह धारणा थी कि रासायनिक क्रियाओं से ऐसा पदार्थ उत्पन्न किया जा सकता है जो तांबे इत्यादि से सोना बना दे तथा खाने से वृद्ध शरीर को पुनः युवावस्था प्रदान कर दे।

Ice बर्फ़; हिम; सर्दी के कारण जमा हुआ या कृत्रिम उपायों से जमाया हुआ पानी। बर्फ़ का तापक्रम 0° सेंटीग्रेड मान लिया गया है। बर्फ़ पानी का जमा हुआ तथा रवेदार रूप है और पानी से हल्का होता है।

Ice-axe बर्फ़ काटने की कुल्हाड़ी जिसे बर्फ़ीले पहाड़ों पर यात्रा करने वाले काम में लाते हैं।

Iceberg बर्फ़ की तैरती हुई चट्टान। ध्रुव प्रदेशों से बर्फ़ के बहुत बड़े-बड़े टुकड़े समुद्र में तैरते-तैरते अयन रेखाओं की ओर आ जाते हैं। इनका अधिकांश भाग पानी में डूबा रहता है और इनका ऊपर का भाग कुहरे से आच्छादित रहता है। अतः जहाज़ों को इनसे टकरा कर डूब जाने का बड़ा भारी भय रहता है।

Ice-boat हिमनौका, बर्फ़ पर फिसलने वाली नाव।

Ice-box बर्फ़ का संदूक; बर्फ़ रखने का संदूक जिसकी दीवारें पोली होती हैं तथा जिनमें नमदा इत्यादि भरा रहता है जिससे बर्फ़ पिघलने न पावे।

Ice-breaker बरफ़ काटने वाला जहाज़। ध्रुव प्रदेशों में जब समुद्र की सतह पर बरफ़ की मोटी पपड़ी जम जाती है तो उसे काटने के लिये एक विशेष प्रकार का जहाज़ प्रयोग में लाया जाता है।

Ice Calorimeter हिम कलारीमीटर; वस्तुओं का विशिष्ट ताप ( Specific Heat ) निकालने का उपकरण। बुन्सन का हिम कलारीमीटर सब से अच्छा माना जाता है।

Iceland Spar खड़िया का खनिज, रवेदार, पारदर्शक रूप जो प्रकाशकिरणों को एक विशेष प्रकार से आवर्तित करता है।

Ice Line हिम-रेखा; वह काल्पनिक रेखा जिसके ऊपर के स्थानों में या जिससे आगे उत्तर अथवा दक्षिण की ओर के स्थानों में बारह महीने बर्फ़ जमी रहती है।

Ichthyol इक्थियोल; पेट्रोलियम से प्राप्त होने वाला वैसलीन के सदृश एक पदार्थ जो मरहम के तौर पर काम में आता है।

Icosahedron विंशफलक; बीस पहल वाला रवा।
Ideal Gas आदर्श गैस ( see Gas, Ideal) ।
Identical सर्वथा सम; अभिन्न।
Identically Equal सर्वथा सम;सव प्रकार से वरावर।
Identity तुल्य समीकरण।
Idle निष्क्रिय; ऐसा पदार्थ जिसका रासायनिक संयोजन बहुत कम होता हो।
Ignis Fatuus मिथ्याग्नि; पैशाचिक अग्नि-शिखा; दल-दल के प्रदेशों में दिखलाई देने वाली नीले रंग की अग्नि-शिखा। दल-दल में घास इत्यादि के सड़ाव से जो जलन-शील गैसें उत्पन्न होती हैं उनके जलने से शायद यह अग्नि पैदा होती है।
Ignite जलाना; प्रज्वलित करना।
Ignition प्रज्वलन; अंतर-दहन इंजनों में तेल तथा वायु के मिश्रण को प्रज्वलित करने की तरकीब।
Ignition Point or Temperature ज्वलनांक; वह तापक्रम जिस पर कोई वस्तु आग पकड़ती है। प्रत्येक जलनशील वस्तु का एक विशेष ज्वलनांक होता है। जब तक उस वस्तु को ज्वलनांक तक गरम न किया जाय तब तक वह आग नहीं पकड़ती। मोम, घी, तेल, इत्यादि पदार्थों का ज्वलनांक बहुत नीचा होता है। कुछ पदार्थों के ज्वलनांक इस प्रकार हैं: कोल गैस ६००°; पेट्रोलियम ३८०°; बेनज़ीन ४१५°; कोलतार ५००°।
Illuminant प्रदीपक; उजाला या रोशनी करने वाला।
Illuminate प्रकाशमान करना; उजाला या रोशनी करना।
Illuminating Power प्रकाश-सामर्थ्य; दीपकों की प्रकाश-शक्ति का परिमाण। यह परिमाण वत्ती-शक्ति ( Candle Power ) में नापा जाता है।
Illumination चिरागों की रोशनी; दीपकों का प्रकाश।
Illumination, Artificial: कृत्रिम प्रकाश। जब अंधेरा हो जाता है तो वस्तुओं को देखने के लिये प्रकाश की आवश्यक्ता होती है। प्रकाश उत्पन्न करने के लिये कितने ही उपाय काम में लाये जाते हैं। प्राचीन काल में मशालों, मोमबत्तियों तथा तेल के दीपकों से रोशनी की जाती थी। इसके बाद गैस के लैंपों का आविष्कार हुआ। आज कल बिजली के लैंपों का प्रचार बढ़ रहा है।
Illumination, Intensity of: अभिदीप्ति; किसी तल पर पड़ने वाले प्रकाश का परिमाण।
Illustration उदाहरण; चित्र।
Illustration Processes चित्र-मुद्रण क्रियायें; तसवीरें छापने के तरीके।
Ilmenite इल्मेनाइट;लोह तथा टिटेनियम नामक धातु का खनिज यौगिक।
Image प्रतिबिम्ब; छायाकृति; अक्स।
Image, Real प्रकृत प्रतिबिम्ब; प्रकाश-किरणों के परावर्तन अथवा आवर्तन के पश्चात् केन्द्रीभूत होने से बना हुआ प्रतिबिम्ब।
Image, Virtual अलीक प्रतिबिम्ब; मिथ्या प्रतिबिम्ब।
Images, Multiple अनेक प्रतिबिम्ब; मोटी तह के दर्पण में एक वस्तु के कई प्रतिबिम्ब दिखलाई पड़ते हैं।
Imaginary कल्पित; काल्पनिक।
Imaginary Quantity काल्पनिक संख्या; किसी ऋणात्मक संख्या का वर्गमूल ( जैसे, $\sqrt{-१}$ ) एक काल्पनिक संख्या होती है।
Immersed निमज्जित; द्रव में डूबा हुआ।
Immersion निमज्जन; द्रव में डूबे रहने की अवस्था।
Immiscible अमिश्रणीय द्रव; ऐसे द्रव जो आपस में मिलें नहीं, जैसे तेल और पानी।
Immobile अचल; गति-रहित।
Impact संघात; टक्कर; एक पिंड का दूसरे पिंड से अकस्मात टकराने का बल।
Impact, Direct सीधी टक्कर; समक्ष संघात।
Impact, Line of संघात-रेखा; वह रेखा जिस पर टक्कर लगाने वाला पिंड गति करता है।
Impact, Oblique तिरछी टक्कर; तिर्यक संघात।
Impact Strength संघात सामर्थ्य; किसी पिंड की टक्कर झेलने की सामर्थ्य।
Impact Test संघात-परीक्षा; उस बल का परिमाण निश्चित करना जो किसी वस्तु को टक्कर से तोड़ने के लिये पर्याप्त हो।

Impalpable स्पर्शागोचर; जिसका स्पर्श द्वारा अनुभव न किया जा सके ।
Impede रोकना; गति का अवरोध करना ।
Impedance प्रतिष्टंभ; गति का अवरोध ।
Impenetrability अभेद्यता ।
Impenetrable अभेद्य; जिसका भेदन न हो सके; अच्छेद्य ।
Imperceptible अदृश्य; नेत्रागोचर ।
Impermeable अभेद्य ।
Impervious दुष्प्रवेश्य; दुर्भेद्य ।
Impetus धक्का; उत्तेजना ।
Impinge संहत होना; टक्कर लगाना ।
Impinge Directly सीधी टक्कर लगाना ।
Implements औजार ।
Imponderable सूक्ष्म; भारहीन ।
Imposing Stone लोहे की मेज जिस पर रख कर कम्पोज किया हुआ टाइप चेस में कसा जाता है ।
Impossible असम्भव ।
Impregnate संयुक्त करना; भीतर भरना; पैवस्त करना । लकड़ी, कपड़ा इत्यादि रन्ध्रयुक्त पदार्थों में रासायनिक द्रव्य पैवस्त करना । कपड़े को वाटर, प्रूफ (पानी में न भीगनेवाला ) बनाने के लिये उसमें रबड़, अल्युमिनियम अथवा ताँबे के लवण पैवस्त किये जाते हैं । लकड़ी को घुन से बचाने के लिये उसमें क्रियोजोट, जिन्क-क्लोराइड इत्यादि भरे जाते हैं । लकड़ी और कपड़े को फायर प्रूफ ( आग में न जलने वाला ) बनाने के लिये उनमें टंगस्टन नामक धातु के लवण भरे जाते हैं ।
Impressed Force निहित बल ।
Impression छापा; संस्करण ।
Improper Fraction विषम मिश्र ।
Impulse संवेग; झटका लगाना ।
Impulsive Force संवेग-बल; झटका ।
Impure अशुद्ध; मिलावटदार ।
Impurity मिलावट; अपद्रव; मल; मैल; किसी वस्तु में मिलाया जानेवाला पदार्थ । साधारणतया किसी बढ़िया वस्तु में मिलाई जाने वाली घटिया वस्तु मिलावट कहलाती है.

Inaccessible अगम्य; जो उपलब्ध न हो सके ।
Inaccurate अशुद्ध; अयथार्थ, गलत; जो सही न हो ।
Inactive निष्क्रिय; रासायनिक संयोग करनेमें असमर्थ ।
Inactivity निष्क्रियता ।
Incandescence दमक; तापोज्वलता, प्रकाश-दीप्ति ।
Incandescent दमकने वाला; गरम होकर प्रकाश देने वाला; तापदीप्त ।
Incandescent Gas वेल्सबाख ( Welsbach ) द्वारा आविष्कृत गैस जलाने की तरकीब जो तेल से जलने वाले गैस के हंडों में प्रयुक्त होती है । इन हंडों में जाली का मेन्टल लगाया जाता है जो गैस के जलने से गरम होकर दमकता है और अत्यन्त प्रकाश उत्पन्न करता है ।
Incandescent Lamp गैस का हण्डा ।
In centre अतःकेन्द्र ।
Inch इंच ।
Incidence संस्पर्श; आपतन ।
Incidence, Angle of: संस्पर्श-कोण; दर्पण पर आपतित होने वाली प्रकाश-किरण तथा लम्ब रेखा के बीच का कोण ।
Incidence, Point of: संस्पर्श बिन्दु; वह बिन्दु जिस पर प्रकाश-किरण परावर्तन तल ( Reflecting Surface ) को छूती है ।
Incident Ray संस्पर्श किरण; परावर्तनतल पर गिरने वाली किरण ।
Incinerate भस्मीकरण करना; जलाकर राख करना ।
Incinerator भस्मकारक भट्टी; कूड़ा-कचरा जलाने के लिये बनाई गई एक भट्टी विशेष ।
Incipient प्रारम्भिक.
Inclination झुकाव; आनति ।
Inclination of Magnetic Needle (see Dip; Magnetism ) ।
Incline झुकाव; ढलाव ।
Inclined झुका हुआ; टेढ़ा ।
Inclined Plane आनत धरातल; एक अत्यन्त सरल उपकरण जिसके द्वारा गति, गुरुत्वाकर्षण, रगड़, इत्यादि की प्रारम्भिक समस्याओं को हल किया जाता है ।

Inclinometer आनति-मापक यंत्र; ढलाव नापने का यन्त्र।
Included Angle अनुगत कोण।
Incombustible अदाह्य; न जलने वाला। धातुयें, पत्थर, इत्यादि अदाह्य पदार्थ हैं।
Incommensurable अनिमित.
Incompressible असंकोचनीय; जो दबाया न जा सके।
Imcompressibility असंकोचनीयता।
Increase बढ़ाना; वर्द्धन करना; बढ़ोतरी।
Incrustation परावेश; ऊपर जमी हुई पपड़ी।
Incubator गर्भताप पेटी; संदूक की तरह का एक यंत्र जिसके भीतर का तापक्रम एकसा रक्खा जाता है। यह पेटी अंडों को सेने अथवा अकाल भ्रूणों का पोषण करने के काम में लाई जाती है।
Indefinite अनिश्चित.
Independent स्वतंत्र; निरपेक्ष।
Indestructibility अविनाशत्व; नाश न होने का गुण।
Indestructibility of Matter पदार्थ की अविनश्वरता। संसार के किसी भी पदार्थ का नाश नहीं हो सकता, केवल रूप-परिवर्तन होता रहता है। रासायनिक अथवा भौतिक क्रियाओं से पदार्थ विलीन होकर दूसरे रूप में प्रकट हो जाता है।
Indestructibility of Matter, Law of: पदार्थ-अविनश्वरता का वर्णन करने वाला नियम।
Indeterminate अनिर्णीत।
Index, Refractive ( see Refraction ).
India Rubber रबड़।
Indicator सूचक; निर्देशक।
Indicator (Chem.) सूचक पदार्थ; ऐसे पदार्थ जो वर्ण-परिवर्तन के द्वारा किसी रासायनिक क्रिया के पूरा होने का निर्देश करते हैं। लिटमस (Litmus), मिथाइल ऑरेन्ज ( Methyl Orange ), फिनोलथलीन ( Phenophthalein ) इत्यादि वस्तुयें Indicator का काम देती हैं।
Indicator ( Mech. ) इंजन के सिलेन्डर में दबाव की मात्रा को रेखा-चित्र द्वारा बतलाने वाला यंत्र.
Indigo नील; एक पौधे को सड़ा कर बनाया जाने वाला नीला रंग।
Indigo, Artificial बनावटी नील। जर्मनी ने बनावटी नील का आविष्कार करके भारत के नील के व्यवसाय को नष्टप्रायः कर दिया।
Indirect परोक्ष।
Indirect Proof परोक्ष प्रमाण।
Indivisible अभाज्य; अविभेय; जिसके टुकड़े न किये जा सकें।
Induce प्रवृत्त करना; उपपादन करना।
Inductance उपपादकत्व।
Inductance, Mutual पारस्परिक उपपादकत्व।
Induction उपपादन।
Induction Coil उपपादन वेष्टनी।
Induction, Electrical (see Electrical Induction ).
Induction, Magnetic (see Magnetic Induction ).
Inductivity उपपादन-क्षमता; प्रवर्तनीयता.
Inductor प्रवर्तक।
Inductor, Earth ( see Earth Inductor ).
Inelastic अस्थितिस्थापक; जो लचकदार न हो।
Inequality असाम्य.
Inert ( Chem. ) निष्क्रिय; जो रासायनिक यौगिक न बनावे। नाइट्रोजन, हीलियम, इत्यादि गैसें निष्क्रिय कहलाती हैं, क्योंकि ये अन्य तत्वों के साथ बहुत कम संयुक्त होती हैं।
Inert ( Phy. ) जड़; निश्चल।
Inertia जड़त्व; निश्चलता। यदि कोई पिंड किसी स्थान पर स्थित है तो वह उसी अवस्था में रहेगा जब तक कि उस पर कोई बल प्रयोग न किया जाय। पिंडों के इस गुण को Inertia कहते हैं।
Inertia, Centre of: निश्चलता-केन्द्र।
Inertia, Laws of: निश्चलता-नियम : ( १ ) स्थित पिंड अपने स्थान पर रहने का प्रयत्न करता है, जबतक उसको बलपूर्वक हटाया या सरकाया न जाय; ( २ ) गतिशील पिंड सदा एक ही दिशा में सीधा गति करता रहता है जबतक कि बलप्रयोग द्वारा उसकी गति को बदला न जाय।
Inertia, Moment of: निश्चलता-आवर्तन।

Inertia, Principle of निश्चलता सिद्धान्त ।
Inexact अयथार्थ, जो ठीक न हो ।
Inextensible अतन्य, जो खींचकर बढ़ाया न जा सके ।
Inference परिणाम, सिद्धान्त, नतीजा ।
Infernal Machine नियतकालिक विस्फोटक, घड़ी लगा हुआ अत्यन्त वेगवान बम जो नियत किये हुये समय पर फटता है ।
Infinite अपरिमित, जिसका परिमाण अथवा सीमा निश्चित न की जा सके ।
Infinite Quantity अपरिमित राशि ।
Infinitesimal अत्यन्त सूक्ष्म, अति अल्प, छोटे से छोटा, सूक्ष्मातिसूक्ष्म
Infinitesimal Calculus अत्यल्पीय कलन, गणित की चलन-कलन ( Differential Calculus ) तथा समास-कलन ( Integral Calculus ) नामक शाखाएँ जो अत्यन्त सूक्ष्म परिमाणों से सम्बन्ध रखती हैं ।
Inflammable अति ज्वलनशील, बहुत जल्दी आग पकड़ने वाले पदार्थ,जैसे पेट्रोल,मिट्टी का तेल, इत्यादि ।
Inflate हवा भर कर फुलाना ।
Inflection प्रकाशकिरणों का विवर्तन ( see Diffraction) ।
Inflexible अनम्य, जिसमें लचक न हो ।
Influence प्रभाव, विद्युत उपपादन ( see Electric Induction ) ।
Influence Machine उपपादन यन्त्र (see Electrical Machine ) ।
Infra-red Radiation or Rays परालाल रश्मियां । ये रश्मियां सूर्य की किरणों तथा गरम पिन्डों में से निकलती रहती हैं, परन्तु अदृश्य होती हैं । खास तौर की प्लेटों पर अंधेरे में इन रश्मियों की फोटो ली जा सकती है । ये रश्मियां धुआं, कुहरा, बादलों, इत्यादि को भी भेद कर बाहर निकल जाती हैं ।
Infrangible अभंगनशील ।
Infusible अगलनशील,
Infusion काढ़ा अर्क ।
Ingot पाट, सोने या चांदी की सिल अथवा ईंट ।
Ingredient अवयव, किसी पदार्थ की रचना में भाग लेने वाली वस्तु ।
Initial प्रारम्भिक, प्राथमिक, आदि ।
Initial Position प्रारम्भिक अवस्था ।
Inject अन्तर्निक्षेप करना, पिचकारी द्वारा भीतर डालना ।
Injector अन्तर्निक्षेपक, गैस, भाफ अथवा पानी की तेज़ फुहार जो हवा खींचने के लिये प्रयोग की जाती है ।
Injector Air pump अन्तर्निक्षेपक वायु पम्प ।
Ink स्याही, मसि, रोशनाई । लिखने के लिये स्याही का प्रयोग अत्यन्त प्राचीन काल से होता आ रहा है । सब प्रकार की रोशनाइयों में माजूफल का अंश रहता है ।
Ink, Chinese or Indian काली रोशनाई, देशी स्याही जो कागज़, गोंद, कसीस, माजूफल इत्यादि को घोलकर बनाई जाती है । यह बहुत पक्की होती है ।
Ink, Coloured रंगीन रोशनाई । लाल, नीले, हरे इत्यादि रंगों की रोशनाई बनाने के लिये कोचीनियल, नील, लागवुड इत्यादि द्रव्य डाले जाते हैं ।
Ink, Copying कापी करने की स्याही, मामूली स्याही में ग्लिसरीन, शक्कर तथा गोंद मिला देने से कापी करने की स्याही बन सकती है ।
Ink, Indelible पक्की स्याही, ऐसी स्याही जिसकी लिखावट आसानी से न मिट सके ।
Ink, Marking कपड़ों पर निशान करने की स्याही । धोबी लोग भिलावे को उबाल कर उसके रस से कपड़ों पर निशान बना देते हैं जो धुलने पर नहीं मिटते । बाजार में बिकने वाली Marking Inks में बहुधा अमोनिया में हल किया हुआ सिल्वर-नाइट्रेट मिला रहता है ।
Ink, Printing छापने की स्याही । छापने की स्याही में अलसी का तेल, राल, साबुन तथा इच्छित रंग मिला रहता है ।
Ink, Sympathetic गुप्त स्याही; ऐसी स्याही जिसकी लिखावट साधारण तौर पर दिखलाई न पड़े परन्तु कागज को गरम करने पर या किसी रासायनिक पदार्थ में डुबाने पर अक्षर चमकने लगें । कोबल्ट क्लोराइड के हल्के घोल से लिखे हुये अक्षर कागज को गरम करने

से नीले रंग के दिखाई पड़ने लगते हैं परन्तु कागज़ ठंढा होने पर फिर लुप्त हो जाते हैं ।

Inlet प्रवेश द्वार; मार्ग ।

Inorganic अजैव; जिसकी उत्पत्ति प्राणी वर्ग से न हो ।

Inorganic Chemistry ( see Chemistry ) ।

Inscribe अन्तराङ्कन करना; किसी आकृति के भीतर दूसरी आकृति खींचना ।

Inscribed Circle अन्तर्वृत्त; किसी आकृति के भीतर उसकी भुजाओं को छूता हुआ वृत्त ।

Insoluble अनघुल; जो घुले नहीं ।

Insolubility अघुलन शीलता; नहीं घुलने का गुण ।

Instant क्षण; अत्यन्त अल्प काल ।

Instantaneous तात्कालिक; अत्यन्त अल्पकालिक; क्षणिक ।

Instrument यंत्र; औज़ार ।

Instrument, Musical वाद्य यंत्र; बाजा ।

Instrument, Stringed तंत्री; तार वाला बाजा ।

Instrument, Wind हवा या फूंक से बजने वाला बाजा ।

Insulate पृथग्न्यस्त करना ( see Electricity ) ।

Insulation पृथग्न्यास; अवरोध; ध्वनि, ताप, विद्युत, थरथराहट, नमी इत्यादि से वस्तुओं को बचाने वाली क्रियायें या पदार्थ ।

Insulator पृथग्न्यासक; विद्युत धारा का अवरोध करने वाला पदार्थ; चीनी की टोपियां जो बिजली के तार बांधने के लिये खंभों पर लगी रहती हैं ।

Intake अन्तर्ग्रहण ।

Intangible स्पर्शागम्य; जिसका स्पर्श द्वारा अनुभव न किया जा सके ।

Integer पूर्णांक; पूर्ण संख्या ।

Integral अनुकल्य ।

Integral Calculus चलराशि कलन; समास कलन; उच्च गणित का एक महत्वपूर्ण अंग ।

Integral Equation अनुकल समीकरण ।

Integral Part आवश्यक अंग ।

Integrate अनुकलन करना ।

Integration अनुकलन ।

Intensify तीव्र करना; गहरा करना ।

Intensification (Photo.) रासायनिक क्रियाओं के द्वारा हलके छाया चित्र का रंग गहरा करना ।

Intensity तीव्रता; वेग; तेज़ी ।

Intensity, Electric वैद्युत तीव्रता ।

Intensity, Luminous प्रकाश दीप्ति; प्रकाश सामर्थ्य; दीपों के प्रकाश का परिमाण ।

Intensity, Magnetic चुम्बकीय तीव्रता ।

Intensity of Earth's Magnetic Field पृथ्वी के चुम्बकीय क्षेत्र की तीव्रता ।

Intensity of Electric Field वैद्युत क्षेत्र की तीव्रता ।

Intensity of Heat गर्मी की तीव्रता; गरम पिंड का तापक्रम ।

Intensity of Illumination or Light प्रकाश दीप्ति; किसी प्रकाशित क्षेत्र पर पड़ने वाले प्रकाश का परिमाण ।

Intensity of Sound ध्वनि की तीव्रता; आवाज़ की तेज़ी ।

Interaction पारस्परिक क्रिया; रासायनिक पदार्थों की एक दूसरे पर प्रक्रिया ।

Intercept (n.) टुकड़ा; खंड ।

Intercept (v.) अवरोध करना; बीच में रोक देना ।

Interchange अदल बदल करना ।

Interfere व्यतिकरण करना; रुकावट डालना ।

Interference व्यतिकरण; दो तरंगों की पारस्परिक प्रक्रिया । यदि समान तरंग-लम्बाई की दो तरंगे एक ही दिशा में गति कर रही हों तो उन दोनों के वेग सम्मिलित हो कर एक हो जाते हैं परन्तु यदि उनकी दिशायें विपरीत हों तो वेगों का व्यवकलन हो जाता है । यदि विरोधी दिशाओं में गति करने वाली दोनों तरंगों का वेग भी समान हो तो वे एक दूसरी को नष्ट कर देती हैं ।

Interference Fringes व्यतिकरण धारियां; प्रकाश तरंगों के व्यतिकरण से दिखाई देने वाला धारीदार प्रतिबिम्ब ।

Interference of Light प्रकाश किरणों का व्यतिकरण ।

Interference of Sound ध्वनि का व्यतिकरण ।

Interferometer व्यतिकरण मापक यंत्र।
Interlocking इंटर लॉकिंग, रेल की पटरियां और सिगनलों की सन्धियां।
Interior भीतरी, अन्दरूनी।
Interior Angle भीतरी कोण, अंत कोण।
Interminable अनंत, जिसका अन्त न हो।
Intermolecular अन्तांतरिक।
Internal आंतरिक।
Internal Angle आंतरिक कोण।
Internal Combustion Engine (see Engine, Internal Combustion)
International Date-line (see Date-Line).
Interpretation व्याख्या।
Interpolation अंतर्भुव निर्णय।
Interrupt उपरोध करना, अकस्मात बीच में रोक देना।
Interrupter उपरोधक, विद्युत के सरल प्रवाह का तत्काल स्वतः उपरोध करने वाला यंत्र।
Interrupter, Mercury पारद उपरोधक, विद्युत प्रवाह करने वाली पारद की धारा को रोकने का यंत्र।
Intersect काटना।
Intersecting Straight Lines परस्पर काटने वाली रेखायें।
Intersection काट।
Intersection, Point of: काट बिन्दु, वह बिन्दु जिस पर दो या अधिक रेखायें एक दूसरी को काटती हों।
Interval अन्तर, स्वरानुपात।
Intrinsic निजी, वास्तविक, अन्तर्निहित।
Intrinsic Energy अन्तर्निहित शक्ति, किसी पिंड में निहित शक्ति।
Intrinsic Luminosity निजी दीप्ति, स्वप्रकाश सामर्थ्य।
Intrinsic Pressure अन्तर्निहित दबाव।
Intrinsic Value निजी मान, वास्तविक मान।
Invariable अपरिवर्तनशील, स्थिर।
Invariant अचर राशि।
Invar Steel इन्वार, इस्पात (६४%) तथा निकल (३६%) के मिश्रण से बनाई हुई धातु जो घड़ियों के पुरजे तथा वैज्ञानिक यंत्र बनाने के काम में आती है।
Invent आविष्कार करना, ईजाद करना, किसी नई वस्तु की सृष्टि करना।
Invention आविष्कार, ईजाद, नई तैयार की हुई वस्तु।
Inventor स्रष्टा, आविष्कारक।
Inverse विलोम; व्युत्क्रम, उल्टा, विपरीत।
Inverse Square Law व्युत्क्रम वर्ग नियम।
Inversely व्युत्क्रमतः, विपरीत क्रम से।
Inversely Proportional विपरीत समानुपाती।
Inversion व्युत्क्रमण, उल्टा हो जाना।
Invert औंधा करना, उलटा करना।
Inverted उल्टा, औंधा, सिर नीचे और पैर ऊपर।
Invertendo व्युत्क्रम निष्पत्ति, गणित का एक सूत्र।
Invert Sugar विपर्यस्त शर्करा, द्राक्षोज (Glucose) तथा फलोज (Fructose) नामक शर्कराओं का मिश्रण।
Investigate अन्वेषण करना, किसी घटना की जांच करना, खोज करना।
Investigation अन्वेषण।
Invisible अदृश्य।
Invisible Rays अदृश्य किरणें, परालाल (Infra-red) तथा पराकासनी ( Ultra-violet ) रश्मियां।
Invisible Spectrum वर्णचित्र का अदृश्य भाग जिसमें परालाल तथा पराकासनी रश्मियां होती है।
Involution घात क्रिया, वर्गमूल निकालने क क्रिया।
Ion आयन, विद्युत आविष्ट परमाणु अथवा परमाणु समूह। ये द्रवों तथा गैसों में होते हैं। (see Electrolysis)
Ionic आयनों से सम्बन्ध रखने वाला।
Ionic Theory आयनवाद, क्लासियस ( Clausius) तथा आर्हेनियस ( Arrhenius ) द्वारा प्रतिपादित मत। इस मत के अनुसार सब अम्लों, क्षारों तथा लवणों के घोल आयनों में विघटित हो जाते हैं। ( see Electrolytic Dissociation )।
Ionisation आयनी करण, रासायनिक पदार्थों का आयनों के रूप में विच्छेदन।
Ionised आयनी कृत, आयनों में विच्छेदित।
Iridescence वर्ण दीप्ति, प्रकाश किरणों के व्यतिकरण से रंगों का दिखलाई पड़ना। पानी पर तेल की बूंदों

के गिर जाने से तथा सीपों में जो रंग दिखलाई पड़ते हैं उनका कारण Iridescence होता है।

Iron, Cast ढलवां लोह।

Iron, Magnetic चुम्बकीय लोह।

Iron, Meteoric उल्का लोह; पृथ्वी पर गिरने वाले उल्का पिंडों में पाया जाने वाला लोह।

Iron, Pig ढलवां लोह।

Iron, Soft मृदुलोह; शुद्धलोह।

Iron, Steel इस्पात ( see Steel ).

Iron, White श्वेत लोह।

Iron, Wrought शुद्ध लोह; शुद्ध किया हुआ लोह।

Iron-clad लोहे से मढ़े हुये लड़ाई के जहाज।

Iron-core लोह गर्भ।

Iron-filings लोह चूर्ण; लोहे का बुरादा।

Iron-mould कपड़ों पर लोहे की जंग का दाग़।

Iron-ore कच्चा लोहा; खनिज लोहा जिसमें कई पदार्थ मिले रहते हैं।

Iron-pyrites स्वर्ण माक्षिक; सोना मक्खी; लोहे का खनिज सल्फाइड।

Iron-rust लोहे का मुरचा या जंग।

Irradiation ( Med. ) किसी पदार्थ पर पराकासनी रश्मियां डालने की क्रिया।

Irradiation ( Phy. ) दृष्टिभ्रम। यदि काले काग़ज़ पर एक सफेद गोला वनाया जाय और ठीक उसी आकार का काले रंग का गोला सफेद कागज पर वनाया जाय तो दोनों गोलों को साथ रखने पर सफेद गोला बड़ा दिखलाई पड़ेगा। इस प्रकार के दृष्टिभ्रम को Irradiation कहते हैं।

Irrational Quantity करणीगत राशि।

Irreducibility अलघुकरणीयता।

Irreducible अलघुकरणीय; जिसे छोटा या सरल न किया जा सके।

Irregular विषम; टेढ़ा मेढ़ा।

Irreversible अनुत्क्रमनीय; जिसे उलटा न किया जा सके।

Ising Glass मछलियों के गुर्दे से प्राप्त होने वाली वढ़िया सरेस।



Isobar समदाब रेखा; मान चित्र में समान वायु-भार के स्थानों को वतलाने वाली रेखा।

Isochromatic समवर्ण; रंगों के भेद को समान रूप से दर्शाने वाला।

Isochromatic Plate समवर्ण प्लेट; फोटोग्राफी के काम में आने वाली प्लेट जिस पर उतारे गये छाया-चित्रों में असली वस्तु का वर्ण भेद साफ दिखलाई पड़ता है।

Isochronic ( Isochronous ) तुल्य कालिक; समान काल में घटित होने वाले।

Isoclinic Line समावपाती रेखा; नकशे पर उन स्थानों को वतलाने वाली रेखा जहां चुम्बक सूची की अवनति ( Dip ) समान होती है।

Isogonic ( Isogonal ) Line समदिक्पात रेखा; समान दिक्पात ( Declination ) के स्थानों को वतलाने वाली रेखा

Isohyet नकशे पर समान वर्षा के स्थानों को बतलाने वाली रेखा।

Isohyp नकशे पर समान ऊंचाई के स्थानों को वतलाने वाली रेखा।

Isolate पृथक करना; कई वस्तुओं के मिश्रण में से एक वस्तु को शुद्ध रूप में पृथक करना।

Isomers समावयवी पदार्थ; ऐसे रासायनिक पदार्थ जिनकी रचना तो समान होती है परन्तु जिनके गुण-स्वभाव में भिन्नता होती है। यह भिन्नता परमाणुओं के स्थान भेद के कारण होती है।

Isomerism समावयवता; समावयवी यौगिक बनाने का गुण।

Isomorphic समरूपी; सब रवेदार रासायनिक यौगिकों के रवे भिन्न २ प्रकार के होते हैं परन्तु कुछ यौगिक ऐसे भी हैं जिनके रवे एकसां होते हैं। ऐसे यौगिकों को Isomorphic कहते हैं।

Isomorphism समरूपता; एकसे रवे बनाने का गुण।

Ispiestic Line समचाप रेखा।

Isoprene आइसोप्रीन; तारपीन के तेल से प्राप्त होने वाला एक अत्यन्त उड़नशील द्रव।

Isopyonic Line समगुरुत्व रेखा।

Isosceles समद्विबाहु; जिसकी दो भुजा बरावर हों।

Isotherm समताप रेखा, समान ताप क्रम बतलाने वाली रेखा।

Isotonic समाभिसारक।

Isotonic Solution समाभिसारक घोल, ऐसा घोल जिसका निस्सारक दबाव ( Osmotic Pressure ) घोल में डूबे हुये कोष ( Cell ) के निस्सारक दबाव के बराबर हो।

Isotope समस्थानीय, समधर्मी।

Isotopes समधर्मी तत्व, समान गुण धर्म परन्तु भिन्न परमाणुभार वाले परमाणु। यह सिद्ध होगया है कि प्रत्येक तत्व कई Isotopes का मिश्रण होता है।

Ivory गज दन्त, हाथीदांत।

Ivory-Black हड्डियों का कोयला।

---

## J

J जे ताप का यांत्रिक तुल्यांक ( see Heat, Mechanical Equivalent of. )।

Jack जैक, भारी वस्तुओं को जमीन से ऊपर उठाने का यंत्र।

Jack, Hydraulic जल शक्ति से कार्य करने वाला जैक।

Jack, Screw स्क्रू जैक, चूड़ीदार जैक।

Jacket जाकट; बाहरी आवरण, खोल।

Jade संग यशव, एक मूल्यवान पत्थर।

Jaggery गुड़।

Japan Wax जापानी मोम।

Jar जार, बरतन, पात्र।

Jar, Bell घंटाकार कांच का पात्र।

Jar, Gas गैस जार, परीक्षा के लिये गैस भरने का लम्बा बेलनाकार पात्र

Jar, Leyden ( see Leyden Jar )।

Jar, Measuring चिन्ह किया हुआ नपना, द्रवों के आयतन नापने का पात्र।

Jasper सूर्यकान्त पत्थर, एक मूल्यवान पत्थर।

Jena Glass ( see Glass, Jena )।

Jet जोर से निकलने वाली बारीक धार।

Jet, Gas गैस द्वार गैस निकलने की पतली नली।

Join जोड़ना संलग्न करना; संयोजित करना।

Joint जोड़, सन्धि; गांठ।

Joule जूल, शक्ति नापने की इकाई।

Jug बड़ा गिलास जिसमें दस्ता लगा हो।

Juice रस।

Junction सन्धि।

Juxta position सन्निधि, सन्निकट स्थिति।

---

## K

Kainite केनाइट, खनिज पोटासियम क्लोराइड जिसमें कुछ मैग्नेशियम सल्फेट भी मिला रहता है। यह पदार्थ मूली, गाजर, इत्यादि में खाद देने के काम आता है।

Kaleidoscope सैरबीन, दूरबीन जुमा एक खिलौना जिसमें रंग बिरंगे कांच के टुकड़ों के प्रतिबिम्बों के मिलने से अत्यन्त आकर्षक फूल दिखाई पड़ते हैं।

Kaolin साफ की हुई सफेद चीनी मिट्टी।

Kaolinite चीनी मिट्टी।

Kathode ( see Cathode )।

Kation ऋण आयन ( see Cation, Electrolytic Dissociation )।

Keeper रक्षक, चुम्बकों के चुम्बकत्व की रक्षा करने के लिये लगाया जाने वाला लोहे का टुकड़ा।

Kelp सीवार भस्म, समुद्र में उपजने वाली सिवार नामक घास की राख। इस राख में पोटासियम तथा आयडीन के अंश होते हैं।

Kermes सुरमे का एक यौगिक जिसका रंग भड़कीला

लाल होता है; एक कीड़े विशेष से प्राप्त होने वाला लाल रंग।

Kernel भीतर का गूदा; बीज; गुठली।

Kerosene मिट्टी का तेल ( see Petroleum )।

Ketones कीटोन; जैव रासायनिक यौगिकों की एक श्रेणी।

Key चाबी; कुंजी; बाजे का परदा; घुंडी।

Key-board बाजे का तख्ता जिस पर परदे लगे होते हैं।

Key-note वादी स्वर।

Kick पिच्छट; प्रक्षेप; पीछे की ओर धक्का।

Kieselguhr कीसलगुर; एक अत्यन्त शोषक मिट्टी जो डिनेमाइट बनाने में उपयोग की जाती है।

Kieserite कीसराइट; खनिज मैग्नेशियम सल्फेट।

Kiln भवा; चूने की भट्टी।

Kilo किलो; सहस्र गुणा सूचक उपसर्ग।

Kilocycle सहस्र वर्तन; बेतार की तरंगों को नापने की इकाई। एक सेकन्ड में एक हज़ार कम्पन की एक Kilocycle होती है।

Kilogram किलोग्राम; एक सहस्र ग्राम।

Kilometer किलोमीटर; एक सहस्र मीटर।

Kilowatt-hour एक घंटे में एक सहस्र वाट बिजली की धारा का व्यय; विद्युत-धारा की इकाई।

Kind प्रकार।

Kindle प्रज्वलित करना; सुलगाना।

Kinematics गति विज्ञान; पिंडों की गति का अध्ययन।

Kinetic गत्यात्मक.

Kinetic Energy ( see Energy )।

Kinetic Friction गत्यात्मक रगड़; सम्पर्क में रक्खे हुए दो पिंडों के सरकने से उत्पन्न होने वाली रगड़।

Kinetic Gas Theory गैसों का गत्यात्मक वाद। गैसों के अणु सदा सीधी रेखाओं में स्वतन्त्र रूप से गति करते रहते हैं। गति करते करते वे आपस में टकराते भी रहते हैं।

Kinetic Theory गत्यात्मक वाद। इस मत के अनुसार प्रत्येक पदार्थ के अणु अथवा परमाणु निरंतर गति करते रहते हैं.

Kinetics गत्यात्मक विज्ञान; पिंडों में बल प्रयोग से उत्पन्न होने वाली गति का अध्ययन।

Kinetoscope चलचित्र दर्शक ( see Cinematograph )।

King's Yellow एक पीला रंग विशेष जो हरताल से बनता है।

Kipp's Apparatus किप का उपकरण; एक उपकरण जो प्रयोगशालाओं में हाइड्रोजन-सल्फाइड इत्यादि गैसें तैय्यार करने के काम में आता है।

Kish किश; अशुद्ध लोह को गलाने से निकलने वाला ग्रेफाइट ( Graphite )।

Kite पतंग; कागज़ का एक खिलौना जो डोरी बांधकर हवा में उड़ाया जाता है।

Kite-balloon पतंगनुमा गुब्बारा; डोरी से बंधा हुआ गुब्बारा जो युद्ध में काम आता है। इस प्रकार के बहुत से गुब्बारे, जिनमें लम्बे पतले तार लटके रहते हैं, युद्ध काल में नगरों के ऊपर उड़ा दिये जाते हैं। दुश्मनों के वायुयान इन लटके हुए तारों में उलझकर गिर पड़ते हैं।

Knall-gas नॉल गैस; जल के विद्युत विच्छेदन ( Electrolysis ) से उत्पन्न होने वाला आक्सिजन तथा हाइड्रोजन गैसों का मिश्रण।

Kneading Machine मर्दन यंत्र; वस्तुओं को आटे की तरह गूंधने वाला यंत्र।

Knife-edge क्षुर धार; चाकू की धार।

Known Quantity ज्ञात राशि।

Known Value ज्ञात मान।

Knot नाविक मील; जहाजों की चाल Knots में नापी जाती है। एक नॉट लगभग १.१५ मील के बराबर होता है।

Kryptol क्रिप्टोल; ग्रेफाइट, कार्बोरन्डम तथा मिट्टी का दानेदार मिश्रण जो बिजली की भट्टियों में काम आता है।

Kundt's Tube कुंड नलिका; ठोस तथा गैसीय पदार्थों के अन्दर ध्वनि की गति नापने का उपकरण।

Kupfer Nickel निकल तथा संखिया का खनिज यौगिक।

# L

Laboratory प्रयोगशाला; कमरा जिसमें वैज्ञानिक प्रयोग करने के लिये उपकरण, रासायनिक पदार्थ, यंत्र, इत्यादि रहते हैं ।

Lac लाख; चपड़ी ।

Lacquer लाख की वार्निश जो चपड़ी को मद्यसार में हल करके बनाई जाती है ।

Lactic Acid लैक्टिक अम्ल; दुग्ध से बनाया जाने वाला अम्ल विशेष जो औषधि की तरह काम में लाया जाता है ।

Lactometer दुग्ध मापक यंत्र; दुग्ध का घनत्व ( गाढ़ापन ) मापने का यंत्र ।

Lactose दुग्धोज; दुग्ध शर्करा; दुग्ध में पाई जाने वाली शर्करा विशेष ।

Laevorotatory वामा वर्तक ।

Laevulose फलोज; फल शर्करा ।

Lake रंगीन मिट्टी; रंग मिलाई हुई मिट्टी ।

Lamella पतली चादर; पतला परत ।

Lamellar पतले परतों वाला, जैसे अभ्रक ।

Lamina पटल; स्तर; परत ।

Laminated परतों वाला; स्तर रूप ।

Lamp लम्प; दीप; दीपक ।

Lamp, Arc ( see Arc Lamp )

Lamp-black काजल; तेल के दीपक का जमा हुआ धुंआ । यह छापने की स्याही, काला रंग, इत्यादि बनाने के काम में आता है ।

Lamp Burner लम्प का मोहरा जिसमें बत्ती लगी रहती है ।

Lamp Chimney लम्प की चिमनी ।

Lamp, Electric ( see Electric Lamp ).

Lamp, Glow ( see Electric Lamp ).

Lamp, Incandescent ( see Incandescent Lamp ).

Lamp, Safety ( see Davy Lamp ).

Lantern लालटैन; चिमनी तथा मोहरे वाला दीप ।

Lantern, Hurricane हरीकेन लालटैन; तेज हवा में न बुझने वाली लालटैन ।

Lantern, Magic जादू की लालटैन; चित्र-दर्शक लालटेन । यह लालटैन परदे पर तसवीरें दिखलाने के काम में आती है । काच की प्लेटों पर बनी हुई छोटी तसवीरें, जिन्हें स्लाइड ( Slide ) कहते हैं, इस लालटैन में लगा दी जाती हैं । तसवीर के पीछे एक प्रकाश दीप रहता है और आगे एक आकारवृद्धिसमर्थ ( Magnifying ) लेन्स लगा रहता है । तसवीर में होकर आने वाली रोशनी का बहुत बड़ा प्रतिबिम्ब परदे पर पड़ता है ।

Lantern, Optical ( see Lantern, Magic).

Lantern, Photographic फोटोग्राफी की लालटैन; लाल रंग के काच की चिमनी वाली लालटैन ( see Photography ).

Lantern, Projection (see Lantern, Magic)

Lapis Lazuli लाजवर्द नामक मूल्यवान पत्थर ।

Latent गुप्त; अन्तर्निहित; छिपा हुआ ।

Latent Energy अन्तर्निहित शक्ति ।

Latent Heat ( see Heat, Latent ).

Lateral पार्श्विक; बाजू की तरफ का ।

Lateral Inversion पार्श्विक विपर्यय; ऐसी स्थिति जिसमें एक तरफ का भाग दूसरी तरफ दिखलाई पड़े । दर्पण में दिखलाई देने वाले प्रतिबिम्ब में Lateral Inversion होता है ।

Latitude अक्षांश; भूमध्य रेखा के उत्तर तथा दक्षिण की ओर पृथ्वी को घेरने वाले काल्पनिक वृत्त ।

Latitudinal अनुप्रस्थ, आड़ा ।

Laughing Gas हास्योद्दीपक गैस; नाइट्रस आक्साइड नामक गैस जिसके सूँघने से मनुष्य हंसने लगता है तथा अधिक सूंघने से थोड़ी देर के लिये बेहोश भी हो जाता है । छोटी-मोटी चीरफाड़ करने तथा दाँत उखाड़ने के लिये इसे सुंघा दिया जाता है । आज कल इसका प्रयोग बहुत कम हो गया है ।

Law नियम; सिद्धान्त; किसी वैज्ञानिक तथ्य का निरूपण करने वाला सूत्र । वैज्ञानिक घटनाओं के सम्बन्ध में सहस्रों नियम हैं जो तर्क अथवा प्रयोगों द्वारा निश्चित किये गये हैं ।

Layer पपड़ी; परत; स्तर ।

L. C. M. लघुत्तम समावर्त्तक: ऐसी छोटी से छोटी संख्या जिसमें दी हुई संख्याओं का भाग पूरा पूरा चला जावे।

Leaf पत्रक; वरक़।

Leak क्षरण होना; चू कर निकलना।

Leakage चू जाना; क्षरण।

Least छोटे से छोटा; लघुत्तम।

Leather Tanning चमड़ा कमाने की क्रिया। चमड़ा कई तरह से कमाया जाता है जिससे वह चिकना हो जाय तथा पानी में भीगने से ख़राब न हो। साधारण तया इस काम के लिये बबूल की छाल का प्रयोग किया जाता है। फिटकरी या क्रोम फिटकरी से कमाया हुआ चमड़ा वाटर-प्रूफ बन जाता है।

Leblanc Process लिब्लैंक क्रिया; बिजली से कास्टिक सोडा बनाने की क्रिया विशेष।

Leclanche Cell लेकलांशी विद्युत-घट। यह घट तार-वर्की के लिये बिजली की धारा उत्पन्न करने के काम में आता है।

Lecithin लेसिथिन; फास्फोरस-संयुक्त चर्बी जो शरीर में पाई जाती है।

Length लम्बाई।

Length, Unit of लम्बाई की इकाई (see C.G.S and F. P. S. Systems).

Lens लेन्स; ताल; काच का पारदर्शक गोल टुकड़ा जिसका तल भी गोलाई लिये हुये होता है।

Lens, Achromatic अवर्णक लेन्स; ऐसा लेन्स जिसका प्रतिबिम्ब रंगीन न हो।

Lens, Aperture of: लेन्स उन्मेष; लेन्स का वह भाग जिसमें होकर प्रकाश किरणें निकलती हों।

Lens, Biconcave युगल नतोदर लेन्स; ऐसा लेन्स जो बीच में से पतला तथा किनारों पर मोटा हो तथा जिसके दोनों ओर का बीच का भाग पिचका हुआ हो।

Lens, Biconvex युगल उन्नतोदर लेन्स; ऐसा लेन्स जो बीच में से मोटा और किनारों पर पतला हो तथा जिसके दोनों ओर का बीच का भाग उभरा हुआ हो।

Lens, Compound संयोजित ताल; दो या अधिक लेन्सों को चिपका कर बनाया हुआ लेन्स।

Lens, Concave नतोदर ताल।

Lens, Convex उन्नतोदर ताल।

Lens, Crystalline नेत्र ताल; नेत्र के भीतर का प्राकृतिक लेन्स।

Lens, Cylindrical बेलनाकार ताल।

Lens, Field क्षेत्र वर्द्धक ताल; दूरबीन में लगाया जाने वाला लेन्स।

Lens, Magnifying आकारवृद्धि समर्थ ताल; वस्तुओं का बड़ा आकार दिखलाने वाला लेन्स।

Lens, Photographic छाया चित्रण ताल; कैमरा में लगाया जाने वाला लेन्स।

Lens, Spectacles उपनेत्र ताल; चश्मे का लेन्स।

Lens, Spherical गोलाकार ताल।

Lens, Telephoto दूर चित्रक ताल; दूर की वस्तुओं की फोटो लेने वाले केमरा का लेन्स।

Lepidocrocite लैपिडोक्रोसाइट; लोहे का खनिज आक्साइड जिसमें चुम्बकीय गुण होता है।

Lepidolite लैपिडोलाइट; एक प्रकार का अभ्रक.

Level सम; समतल; वह धरातल जिस पर मकान या मकानका कोई भाग बना हुआ हो;धरातल की ऊँचाई।

Level Crossing रेल का फाटक; रेल की पटरी के ऊपर होकर निकलने वाला रास्ता.

Level, Spirit स्पिरिट लैवल; समतल निर्देशक यंत्र; जमीन का लैवल बतलाने वाला यंत्र.

Levelling समतल करना; जमीन का धरातल समान करना; थियोडोलाइट (Theodolite) नामक यंत्र के द्वारा धरातलों की ऊँचाई नापना.

Lever लीवर, बोझा उठाने का उपकरण. बोझा सरकाने के लिए प्रयोग की जाने वाली लोहे की लम्बी छड़ लीवर का सब से सरल रूप है। लीवर में तीन बिन्दु माने जाते हैं: (१) भारबिन्दु, अर्थात् वह सिरा या भाग जिस पर बोझ उठाया जाता है; (२) बल-बिन्दु अर्थात् वह सिरा या भाग जिस पर बल लगाया जाता है; (३) दोलन-बिन्दु (Fulcrum) अथवा आलम्ब-बिन्दु, अर्थात् वह भाग जिसके सहारे लीवर घूमता है। आलम्ब-बिन्दु से भार-बिन्दु तथा बल-बिन्दु की दूरी लीवर की भुजा (Arm) कहलाती है। भार तथा भार-भुजा का गुणनफल बल तथा बल-भुजा के गुणनफल के बराबर होता है। बल-भुजा

की लम्बाई भार भुजा से अधिक हो तो कम बल-प्रयोग के द्वारा अधिक बोझ उठाया जा सकता है,जैसे लोहे की छड़ का सहारा लगाकर थोड़े ही बल से बड़े बड़े पत्थरों को उठा कर सरका दिया जाता है। आलम्ब-बिन्दु की स्थिति के अनुसार लीवर तीन प्रकार के होते हैं:—(१) प्रथम श्रेणी के लीवर—इनमें आलम्ब-बिन्दु भार बिन्दु तथा बल-बिन्दु के बीच के हिस्से में रहता है; (२) दूसरी श्रेणी के लीवर—इनमें भार-बिन्दु अन्य दोनों बिन्दुओं के बीच में रहता है; (३) तीसरी श्रेणी के लीवर—इनमें बल-बिन्दु अन्य दोनों बिंदुओं के बीच में रहता है। पहली श्रेणी के लीवर के सिद्धान्त का हलवानी तथा कैंची में उपयोग होता है; इन यन्त्रों के द्वारा कम बल प्रयोग से अधिक शक्ति का कार्य सम्पन्न हो जाता है। दूसरी श्रेणी के लीवर का सिद्धान्त हाथ-ठेले में तथा सरौते में प्रयुक्त होता है; इनमें भी भार से कम बल लगाना पड़ता है। तीसरी श्रेणी के लीवर का उदाहरण चिमटा है; इसमें ज़रा सी वस्तु उठाने के लिए अधिक बल लगाना पड़ता है। लीवर के सिद्धान्त पर अनेक मशीनें काम करती है; जैसे घिरनियाँ, तरह-तरह की तराज़ुयें और कांटे, इत्यादि।

Leyden Jar लीडन घट; स्थिर विद्युत संचय करने का घट विशेष। यह एक काच का पात्र होता है जिसके बाहर और भीतर धातु की चादर मढ़ी रहती है

Liberate पृथक करना; छोड़ना; मुक्त करना; निकालना.

Lid आवरण, ढक्कन.

Life-boat प्राण रक्षक नौका; जहाज़ों पर रक्खी हुई हलकी नौका विशेष जो दुर्घटना के समय काम आती है।

Life-buoy प्राण रक्षक तुंबी; रबड़ या मोटे कपड़े का बना हुआ घेरा या थैला जिसमें हवा भरी रहती है। और जो डूबते हुये मनुष्य को सहारा देने के काम आता है.

Lift लिफ्ट (see Elevator)।

Lifting Power मशीनों की बोझा उठाने की सामर्थ्य; चुम्बक की लोहे का भार उठाने की सामर्थ्य।

Light प्रकाश; आलोक; रोशनी; जलने या चमकने वाले पदार्थों का आलोक; आलोक-शक्ति जो दृष्टि नाड़ियों पर प्रभाव उत्पन्न करके नेत्रों को देखने की सामर्थ्य प्रदान करती है। प्रकाश के अभाव का नाम अंधकार है। प्रकाश क्या है इस सम्बन्ध में आज कल दो विभिन्न मत प्रचलित हैं (see Light, Theories of:) इन दोनों मतों का समन्वय करने की चेष्टा की जा रही है।

Light, Absorption of: प्रकाश शोषण; जब प्रकाश किरणें किसी पिंड पर पड़ती हैं तो उनका कुछ भाग पिंड में ही रह जाता है इसे Absorption कहते हैं।

Light, Arc आर्क ज्योति (see Arc Lamp)।

Light, Beam of: प्रकाश किरण पुंज; प्रकाश किरणों का समूह; किसी बड़े छिद्र या खिड़की में से होकर आने वाला प्रकाश किरणों का समूह।

Light, Composite Nature of: प्रकाश की संयुक्त रचना। सफेद प्रकाश की किरणों में सात रंगों की किरणें मिली हुई होती हैं। (see Dispersion).

Light, Diffraction of: प्रकाश किरणों का विवर्तन अर्थात् मुड़ना। साधारणतया यह माना जाता है कि प्रकाश किरणें सदा सीधी रेखाओं में गति करती हैं, मुड़ कर नहीं चलतीं। यदि एक लैम्प के सामने कोई अपारदर्शक वस्तु रखदी जाय तो उस वस्तु की साफ छाया दीवार पर दिखलाई देगी। यदि प्रकाश किरणों में मुड़ जाने का गुण होता तो छाया कभी नहीं बन सकती थी क्योंकि किरणें मुड़ कर दीवार तक पहुँच सकती थी। परन्तु प्रकाश के तरंग-वाद के मानने वालों का कहना है कि प्रकाश तरंगों की लम्बाई अत्यन्त सूक्ष्म होती है अतः यदि कोई अत्यन्त सूक्ष्म परिमाण की रुकावट उनके मार्ग में आवे तो वे उसके पास से मुड़ कर निकल जाती हैं। वर्तक ग्रेटिंग (Diffraction Grating) के द्वारा इस कथन की पुष्टि होजाती है।

Light, Dispersion of: प्रकाश विस्तरण; प्रकाश का सात रंगों में विश्लेषण। (see Dispersion).

Light, Electric बिजली की रोशनी।

Light, Emission of: प्रकाश निर्गमन, प्रकाशयुक्त पिंडों में से आलोक का बाहर निकल कर फैलना।

Light, Homogeneous अभिन्नवर्ण प्रकाश।

Light, Intensity of: (see Intensity of Light) ।

Light, Interference of: प्रकाश तरंगों का व्यतिकरण। तरंग-वाद के अनुसार दो प्रकाश-तरंगों के टकराने या मिलने से वैसा ही प्रभाव प्रगट होता है जैसा अन्य प्रकार की तरंगों के टकराने या मिलने से। इस कथन की सत्यता फ्रेनल के वाइप्रिज्म द्वारा सिद्ध की जाती है। (see Interference).

Light, Monochromatic एक वर्ण प्रकाश; ऐसा प्रकाश जिसमें एक ही रंग की किरणें हों।

Light, Northern उत्तरी ध्रुव का आलोक; सुमेरुप्रभा (see Aurora Borealis).

Light, Pencil of: प्रकाश-पेंसिल; बीम (Beam) से पतला प्रकाश किरणों का समूह।

Light, Polarized ध्रुवित प्रकाश; एक ही दिशा में कम्पन करने वाली प्रकाश की तरंगें। टूरमलीन (Tourmaline) के रवे में होकर निकलने से प्रकाश तरंगें ध्रुवित हो जाती हैं।

Light, Quantity of: प्रकाश परिमाण; प्रकाश शक्ति का नाप। प्रकाश शक्ति ल्यूमन (Lumen) में नापी जाती है।

Light, Quantum of: प्रकाश का क्वान्टम; प्रकाश के कणों का गुच्छ (see Light, Theories of:)

Light, Radiation of: प्रकाश विकिरण; प्रकाशमान पिंड में से प्रकाश का फैलना.

Light, Ray of: प्रकाश किरण।

Light, Rectilinear Propagation of: प्रकाश किरणों का सीधी रेखाओं में गति करना। ज्यामितीय प्रकाश-विज्ञान (Geometrical Optics) इसी सिद्धान्त पर स्थित है कि प्रकाश किरणें सदा सीधी गति करती हैं।

Light, Reflection (Reflexion) of: प्रकाश परावर्तन; प्रकाश किरणों का किसी चमकदार तल से टकरा कर वापिस लौटना। यदि एक प्रकाश किरण दर्पण पर गिरे तो वह परावर्त्तित होकर वापिस लौट जाती है। जिस विन्दु पर किरण गिरती है उस विन्दु पर खींची गई काल्पनिक रेखा लम्ब (Normal) कहलाती है। संस्पर्श किरण (Incident Ray) तथा अभिलम्ब रेखा के बीच का कोण संस्पर्श कोण (Angle of Incidence) कहलाता है। परावर्तित किरण और अभिलम्ब रेखा के बीच का कोण परावर्तन कोण कहलाता है। परावर्त्तन के नियम के अनुसार संस्पर्श कोण तथा परावर्त्तन कोण आपस में बराबर होते हैं। प्रकाश किरणों के परावर्त्तन के ही कारण हमको संसार के सब पदार्थ दिखलाई पड़ते हैं। पिंडों पर पड़ने वाली कुछ किरणें परावर्तित होकर हमारे नेत्र पटल पर पड़ती हैं तथा हमें उस पिंड का दृष्टि-ज्ञान प्राप्त कराती हैं। कोई पिंड जितनी अधिक किरणों को परावर्तित करता है वह उतना ही चमकदार दिखलाई पड़ता है, या यह कह सकते हैं कि जितना चमकदार कोई पिंड होता है उतनी ही अधिक किरणों को वह परावर्त्तित करता है।

Light, Refraction of: प्रकाश आवर्त्तन; प्रकाश किरणों का पारदर्शक पदार्थों में से पथभ्रष्ट होकर निकलना। जब एक प्रकाश किरण किसी पारदर्शक पदार्थ में प्रवेश करके दूसरी ओर बाहर निकलती है तो उसका पथ कुछ बदल जाता है। यह पथच्युति आवर्तन कहलाती है तथा इसका परिमाण पारदर्शक पदार्थ के घनत्व पर निर्भर होता है। कम घने पदार्थ से अधिक घने पदार्थ में प्रवेश करने वाली संस्पर्श किरण अभिलम्ब रेखा की ओर बहक जाती है, अर्थात् आवर्त्तन-कोण संस्पर्श कोण से छोटा हो जाता है। परन्तु इससे विपरीत अवस्था में आवर्त्तन-कोण संस्पर्श कोण से बड़ा हो जाता है। यदि एक लकड़ी का आधा हिस्सा पानी में तिरछा रक्खा जाय तो लकड़ी पानी की सतह से मुड़ी हुई मालूम पड़ती है। इसी प्रकार पानी भरे हुये बरतन का तल ऊपर उठा हुआ मालूम होता है। यह आवर्त्तन के ही परिणाम हैं। पारदर्शक पिंड में प्रवेश करने वाली किरण आवर्तित किरण (Refracted Ray) कहलाती है तथा जब यह किरण पिंड में से बाहर निकलती है तो इसे निर्गत किरण (Emergent Ray) कहते हैं। (See also Refraction, Index of; Light, Total Reflection of; etc.)।

Light Solar सूर्य प्रकाश; सूर्य का प्रकाश।

Light, Source of: प्रकाशोत्पादक, दीपक, प्रकाश उत्पन्न करने वाला।

Light, Standard of: प्रमाण दीप, वह दीप जिसका प्रकाश प्रमाण माना जाता है तथा जिससे अन्य दीपों के प्रकाश की तुलना की जाती है। दीपों की प्रकाश-सामर्थ्य नापने के लिये ऐसे दीप की आवश्यकता होती है जिसकी दीपशिखा का प्रकाश एक सा बना रहे। इस कार्य के लिये पहले ७/८ इंच व्यास तथा १/६ पाउंड भार वाली १२० ग्रेन प्रति सेकंड के हिसाब से जलने वाली मोमबत्ती प्रयोग में लाई जाती थी। परन्तु आजकल वर्नन हारकोर्ट पेन्टेन लैम्प (Vernon Harcourt Pentane Lamp) व्यवहार में लाया जाता है। इस लैम्प में पेन्टेन नामक एक अत्यन्त जलनशील द्रव जलाया जाता है तथा दीपशिखा की लम्बाई भी निश्चित रक्खी जाती है। इस लैम्प की दीप्ति दस मोमबत्ती के बराबर होती है, अतः आजकल प्रकाश का अन्तर्राष्ट्रीय प्रमाण-दीप पेन्टेन प्रमाण-दीप का १/१० माना जाता है। बहुधा बिजली के हैफ्नर लैम्प का भी प्रयोग किया जाता है।

Light, Stellar तारिका ज्योति, तारे का प्रकाश, तारामंडल की धुंधली रोशनी।

Light, Theories of प्रकाश सम्बन्धी मत, प्रकाश की रचना के सम्बन्ध में विभिन्न मत। प्रकाश क्या है?—इस प्रश्न का उत्तर देने के प्रयत्न कई सौ वर्षों से किये जा रहे हैं परन्तु अभी तक वैज्ञानिक लोग किसी एक निश्चय पर नहीं पहुँचे हैं। प्रकाश सम्बन्धी मतों के विकास के इतिहास में चार घटनायें अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं, (१) प्रकाश का तरङ्गवाद तथा कणवाद, (२) तरङ्ग-वाद की विजय, (३) प्रकाश का वैद्युत-चुम्बकीय मत; तथा (४) प्रकाश विकिरण का क्वान्टम वाद। हाइगन्स (Huygens) के मतानुसार प्रकाश एक तरग-चलन है। जिस प्रकार पानी में कंकड़ी फेंकने से गोलाकार तरंगें चारों ओर फैलती हुई चली जाती हैं उसी प्रकार प्रकाश आकाश में फैलता है। परन्तु तरगें सदा किसी तरल पदार्थ में उत्पन्न होती हैं अतः हाइगन्स ने कल्पना की कि आकाश में ईथर (Aether) नामक एक पारदर्शक माध्यम व्याप्त हो रहा है जिसमें प्रकाश तरंगें गति करती हैं। न्यूटन (Newton) ने एक दूसरा ही मत प्रतिपादन किया। उसके मतानुसार प्रकाश 'गोलियों' (Bullets) अथवा 'कणों' (Corpuscles) की गति है। ये कण प्रकाशमान पिंड में से निकल कर एक लाख अस्सी हज़ार मील प्रति सैकंड के वेग से चारों ओर फैलते हैं। इन दोनों मतों पर वाद-विवाद होते रहे, अन्त में यंग (Young) तथा फ्रेनेल (Fresnel) ने प्रकाश तरगों का विवर्तन (Diffraction) सिद्ध करके तरंग-वाद की पुष्टि कर दी। लगभग सौ वर्ष बाद, अर्थात् उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध काल में, मैक्सवैल (Maxwell) ने यह मत प्रतिपादन किया कि प्रकाश तरंगों तथा वैद्युत चुम्बकीय तरंगों में कोई भेद नहीं है, अर्थात् प्रकाश केवल एक वैद्युत चुम्बकीय घटना है। १८८७ में हर्ज (Hertz) ने यह सिद्ध कर दिया कि वैद्युत-चुम्बकीय तरंगों का भी वही वेग होता है जो प्रकाश का। १९०० ई० में जर्मन वैज्ञानिक माक्सप्लांक (Max Planck) ने क्वान्टमवाद को जन्म दिया। (see Quantum Theory) क्वान्टमवाद के अनुसार प्रकाशमान पिंडों में से प्रकाश शक्ति-गुच्छों के रूप में निकलता है। १९०५ ई० में आयन्स्टाइन (Einstein) ने क्वान्टमवाद के आधार पर यह प्रतिपादित किया कि प्रकाश की रचना दानेदार है। प्रकाश शक्ति के दाने 'फोटन' (Photon) कहलाते हैं। प्रकाश फोटनों की बौछार है तथा एक फोटन प्रकाश शक्ति का सरलतम गुच्छ या क्वान्टम है। इस प्रकार आयन्स्टाइन ने तरगवाद को एक बार फिर नीचे गिरा कर न्यूटन के कण-वाद को पुनर्जीवित कर दिया। परन्तु प्रकाश किरणों का विवर्तन क्वान्टमवाद के आधार पर सिद्ध नहीं किया जा सकता, उधर प्रकाशनी रश्मियों का फोटो इलेक्ट्रिक प्रभाव (see Photo electric Effect) तरंग-वाद के आधार पर सिद्ध नहीं किया जा सकता। अतः इस समय यह प्रयत्न किया जा रहा है कि तरंगवाद तथा क्वान्टमवाद का किसी प्रकार समन्वय करके प्रकाश की रचना के सम्बन्ध में एक निश्चित मत खोज निकाला जाय। कुछ घटनाओं में तो प्रकाश का बर्ताव तरंगों के अनुसार होता है कुछ घटनाओं में फोटनों की बौछार के अनुसार होता है, तथा कुछ घटनायें दोनों मतों से

सिद्ध हो जाती हैं। आधुनिक भौतिक विज्ञान प्रकाश की रचना के इन दोनों पहलुओं को स्वीकार करता है।

Light, Total Internal Reflection of: प्रकाश का पूर्ण आन्तरिक परावर्त्तन; आवर्त्तित प्रकाश किरणों का पारदर्शक माध्यम के भीतर ही परावर्त्तित होकर वापिस लौट जाना। यह प्रकाश किरणों का एक असाधारण व्यवहार है। अधिक घने माध्यम से कम घने माध्यम में प्रवेश करने वाली किरण का आपतन कोण यदि चरम कोण (Critical Angle) के बराबर हो जाय तो किरण आवर्त्तित होकर बाहर नहीं निकलती वल्कि परावर्तित होकर फिर माध्यम के भीतर ही लौट जाती है। रेगिस्तानों में दिखलाई पड़ने वाली मृग-मरीचिका (see Mirage) पूर्ण परावर्त्तन के कारण ही होती है।

Light, Transmission of: प्रकाश की गति; किसी पारदर्शक माध्यम के भीतर प्रकाश किरणों की गति।

Light, Ultra-violet पराकासनी किरणें; वर्णचित्र (Spectrum) के कासनी छोर (Violet End) के परे की अदृश्य किरणें। ये किरणें यद्यपि साधारण तौर पर दिखलाई नहीं पड़तीं परन्तु इनकी फोटो ली जा सकती है। ये अत्यन्त प्रभावशील होती हैं। सूर्य किरणों में इनका काफ़ी अंश रहता है। आर्क लैम्प की रोशनी में भी कुछ पराकासनी किरणें रहती हैं। आजकल इन किरणों का उपयोग विद्युत चिकित्सा में बहुत किया जाता है।

Light, Velocity of: प्रकाश का वेग; प्रकाश की गति का परिमाण। वैज्ञानिक प्रयोगों के द्वारा निश्चित किया हुआ प्रकाश का वेग लगभग एक लाख अस्सी हजार मील प्रति सेकेंड है, अर्थात् एक सेकेंड में प्रकाश की किरणें एक लाख अस्सी हजार मील की यात्रा करती हैं। प्रकाश के वेग की गणना सबसे पहले रोमर (Romer) ने बृहस्पति के चन्द्रों के ग्रहण को देख कर की थी। इसके बाद फीजियो (Fizeau), फोको (Focault) तथा माइकलसन (Michelson) नामक वैज्ञानिकों ने प्रकाश का वेग निश्चित करने के उपकरणों का आविष्कार किया। आयन्स्टाइन के मतानुसार प्रकाश के वेग से अधिक वेग की गति इस संसार में असम्भव है।

Light, Waves of: प्रकाश तरंगें (see Light, Theories of:)।

Light, Zodiacal राशिचक्र ज्योति; आकाश में पृथ्वी की अक्षरेखा के निकट दिखलाई पड़ने वाली एक त्रिभुजाकार ज्योति।

Light-buoy प्रकाश-तुम्बी; इस्पात का बना हुआ एक गोला जो पानी पर तैरता रहता है तथा जिसके ऊपर रोशनी लगी रहती है। ये जहाज़ों को चट्टानों से सावधान करने के लिये खतरे के स्थानों पर बांध कर तैरा दिये जाते हैं।

Light-energy प्रकाश-शक्ति।

Light-standards (see Light, Standards of:).

Light-therapy प्रकाश चिकित्सा; पराकासनी रश्मियों द्वारा चिकित्सा।

Light-year प्रकाश-वर्ष; तारागण की दूरी नापने का परिमाण। एक प्रकाश-वर्ष उतनी दूरी को कहते हैं जितनी दूरी एक वर्ष में प्रकाश की एक किरण तै करे। प्रकाश का वेग एक लाख अस्सी हजार मील प्रति सेकंड है, अतः एक वर्ष में प्रकाश किरणें लगभग ५८,५२,७०,००,००,००० मील जा सकती हैं। जो तारा पृथ्वी से इतने मील दूर हो उसे एक प्रकाश-वर्ष की दूरी पर कहा जाता है। अनेक तारे सौ से भी अधिक प्रकाश-वर्षों की दूरी पर हैं। उनकी दूरी यदि मीलों में लिखी जाय तो बड़ी भारी संख्या बन जाय जिसे भली प्रकार व्यक्त करने में भी कठिनाई हो। इसलिये यह कह दिया जाता है कि अमुक तारा पृथ्वी से इतने प्रकाश वर्षों की दूरी पर है।

Light-house प्रकाश-स्तम्भ; समुद्र में खतरे के स्थानों पर बनाई गई मीनारें जिनके ऊपर जहाजों को सावधान करने के लिये बड़ी तेज रोशनी होती है।

Light Metals हलकी धातुयें; अल्युमिनियम, मैग्नीशियम इत्यादि धातुयें, तथा इनमें जस्त इत्यादि मिला कर बनाये जाने वाले धातु-मिश्रण।

Light Oils हलके तेल; पेट्रोल, गैसोलीन, बेनज़ीन, इत्यादि उड़नशील द्रव जो खनिज पेट्रोलियम से प्राप्त होते हैं।

Lightning बिजली; आकाश विद्युत; कौंधा; तड़ित; आकाश में होने वाला क्षणिक आलोक। दो विरोधी आवेश के बादल जब निकट आते हैं तो उनके बीचमें विद्युत का एक स्फुलिंग प्रकट होकर धन तथा ऋण विद्युत को मिला देता है। यही स्फुलिंग बिजली की चमक के रूप में दिखलाई पड़ता है। यदि बादल में विद्युत का आवेश बहुत अधिक हो तो कभी-कभी पृथ्वी तथा बादल के बीच में भी विद्युत सम्बन्ध स्थापित होकर स्फुलिंग प्रकट हो जाता है। इसे बिजली गिरना कहते हैं। बादल तथा पृथ्वी के बीच में उस समय जो वस्तु आजावे उसी को हानि पहुँचती है।

Lightning, Ball बिजली का गोला। कभी-कभी आकाश में प्रकाश का एक गोला-सा दिखलाई पड़ता है जो शायद उल्कापात के कारण होता है, इसे बिजली का गोला कहते हैं।

Lightning, Chained or Forked शृङ्खलावत् विद्युत; सर्पाकार विद्युत; विद्युल्लता; अत्यन्त प्रकाशमान टेढ़ी-मेढ़ी लकीर के समान दिखलाई पड़ने वाली बिजली।

Lightning, Flash of: बिजली का क्षणिक आलोक; बिजली की चमक।

Lightning, Sheet व्याप्त विद्युत; बिजली की फैली हुई चमक।

Lightning-arrester तड़ित निरोधक; एक यंत्र जो बिजली के तारों से जोड़ दिया जाने पर उनको आकाश-विद्युत के प्रभाव से बचाता है।

Lightning-conductor तड़ित-वाहक; धातु की चपटी पत्ती जो ऊँचे मकानों की छत से नींव तक लगा दी जाती है तथा मकान को बिजली गिरने से बचाती है। बादल का विद्युत आवेश इस धातु की पत्ती में होकर पृथ्वी में चला जाता है जिससे मकान को हानि नहीं पहुँचने पाती।

Lignite लिगनाइट; भूरे रंग का मुलायम खनिज कोयला।

Lilac colour बैंगनी रंग।

Lime चूना; कैल्सियम आक्साइड। यह सफ़ेद पत्थर ( Lim Stone ) को चूने की भट्टी ( Kiln ) में जलाकर बनाया जाता है। तेज़ आंच के प्रभाव से पत्थर में से कार्बन-डाइ-आक्साइड निकल जाता है तथा पत्थर खिल कर चूना बन जाता है। यह चूना मकानों पर कलई करने, मकान बनाने तथा खाद देने के काम में आता है।

Lime, Milk of: कलई; बहुत से पानी में मिला हुआ चूना।

Lime, Quick गरम चूना; भट्टी में से निकला हुआ चूना।

Lime, Slaked बुझा हुआ चूना; थोड़ा सा पानी डाल कर बुझाया हुआ चूना।

Lime-kiln चूने की भट्टी।

Lime-light चूना आलोक; बहुत तेज़ गरम किये हुये चूने के टुकड़े में से निकलने वाला प्रकाश। यदि चूने के एक टुकड़े को आक्सी-हाइड्रोजन दीपशिखा में गरम किया जाय तो वह दमकने लगता है तथा बड़ा तेज़ प्रकाश उत्पन्न करता है।

Lime-stone चूने का पत्थर; सफेद पत्थर जिसका अधिकांश कैल्सियम कार्बोनेट होता है। इसे जलाकर चूना बनाया जाता है। यह सीमन्ट, काच तथा साबुन बनाने के भी काम में आता है। मकान बनाने के तथा सड़क कूटने के पत्थर भी Limestone की ही श्रेणी के होते हैं।

Lime-water चूने का पानी; चूना घुला हुआ पानी; चूने को पानी में मिलाकर रख देने से ऊपर निथर आने वाला साफ घोल।

Limit सीमा; हद; अन्तिम छोर या किनारा।

Limit, Elastic ( see Elastic Limit ).

Limit, Lower निम्नतम सीमा।

Limit, Upper उच्च सीमा।

Limited ससीम; सीमाबद्ध।

Limiting Value चरम मान; सीमान्त मान।

Limonite लिमोनाइट; लोहे का एक खनिज आक्साइड।

Line रेखा।

Line, Curved वक्र रेखा।

Line, Dotted बिन्दुमय रेखा।

Line, Electric बिजली का तार; बिजली की धारा को लेजाने वाला तार।

Line, Pipe नल जिनमें होकर कोई द्रव या गैस एक स्थान से दूसरे स्थान को जाते हैं।

Line, Railway रेल की पटरी।

Line, Telegraph or Telephone टेलीग्राफ या टेलीफोन का तार।

Line of Action कार्य-रेखा; वह रेखा जिस पर कोई वल क्रियमान होता है; वल की गति-दिशा वतलाने वाली सीधी रेखा।

Line of Force वल रेखा; गुरुत्वाकर्षण, वैद्युत अथवा चुम्बकीय क्षेत्र की काल्पनिक रेखा जो किसी विन्दु पर गुरुत्वाकर्षण, वैद्युत अथवा चुम्बकीय वल की दिशा वतलाती है।

Line of Vision दृष्टि रेखा; नेत्रों के ठीक सामने की वस्तुयें दृष्टि-रेखा में कही जाती हैं।

Line-block रेखा व्लाक; तसवीरें छापने का जस्त का व्लाक जिसमें केवल रेखायें होती हैं।

Line-engraving रेखांकन; तांवे या इस्पात की प्लेट पर रेखायें खोदकर छापने के लिये व्लाक वनाना।

Line-wire विजली का तार।

Linear रैखिक; रेखा से सम्वन्ध रखने वाला।

Liner सवारियां तथा डाक लेजाने वाला वड़ा जहाज़।

Lines of Force वल रेखायें (see Line of Force)।

Lining अस्तर।

Link वन्धन; संयोग। जंजीर की कड़ी। एक ज़रीव का सहस्रांश जो ७·९ इंच के वरावर होता है।

Linoleum लिनोलियम; फर्श पर विछाने का एक मज़-वूत वाटर-प्रूफ कपड़ा। अलसी के तेल को मैंगनीज़-डाइ-आक्साइड मिलाकर उवाला जाता है फिर उसमें राल, रंग तथा काग का वुरादा मिला दिया जाता है। सन के वने हुए मोटे कपड़े को इस मिश्रण में डुवा-डुवा कर वार-वार सुखाते हैं तो लिनोलियम वन जाता है।

Linotype रेखामुद्रण; टाइप ढालने की मशीन जिसमें मैटर की लाइन की लाइन ढल जाती है।

Linseed Oil अलसी का तेल। इसमें वायु के आक्सि-जन से संयुक्त होकर सूख जाने का गुण होता है, इस-लिये यह तेल रंग और वार्निश वनाने के काम में आता है।

Lip ओंठ; किनारा।

Lipase लिपेज़; एक खमीर जो उदर में घी, चर्वी, इत्यादि के पाचन में सहायता देता है।

Liquation द्रावण; स्टिवनाइट (Stibnite) नामक खनिज यौगिक को पिघला कर सुरमा धातु (Antimony) निकालने की क्रिया।

Liquefacient गलाने वाला।

Liquefaction तरलीकरण; द्रवीकरण; गैसों का द्रव रूप में परिवर्तन।

Liquefaction of Air वायु का द्रवीकरण (see Liquid Air)।

Liquefaction of Gases गैसों का द्रवीकरण। ताप क्रम नीचा करने तथा दवाव वढ़ाने से लगभग सारी गैसें द्रवीभूत की जा सकती हैं। परन्तु जव तक कोई गैस अपने चरम तापक्रम (see Critical Temperature) तक ठंडी न हो जाय तवतक केवल दवाव से उसका द्रवीकरण नहीं हो सकता। अमोनिया कार्वन-डाइ-आक्साइड, क्लोरीन, आक्सीजन इत्यादि गैसों का द्रवरूप लोहे के मजवूत सिलेंडरों में भर कर रक्खा जाता है।

Liquefiable द्रवणशील।

Liquefy द्रवीभूत करना; तरल करना।

Liquescent गलता हुआ; द्रव वनता हुआ।

Liquid तरल; द्रव; पदार्थ का वह रूप जिसमें वहने का गुण होता है। द्रव पदार्थ अपना आकार वड़ी आसानी से वदल देते हैं तथा जिस पात्र में रक्खे जावें उसी आकार के वन जाते हैं, परन्तु उनके कणों में संसर्ग वना रहता है। द्रव पदार्थों को टुकड़े-टुकड़े करके नहीं रक्खा जा सकता। द्रवों का ऊपरी धरातल सदा समतल रहता है। यदि द्रवों को ठंडा किया जाय तो वे जम जाते हैं तथा गरम करने से उवलने लगते हैं। द्रव पदार्थों में गीला करने का गुण होता है।

Liquid Air तरलीकृत वायु; द्रवीभूत वायु। वायु -१४०° सेंटीग्रेड के चरम ताप तथा ३६ वायुमंडल के चरम-भार पर द्रवीभूत हो जाती है। वायु को द्रवी-भूत करने के लिये लिन्ड का उपकरण (Linde's Apparatus) काम में लाया जाता है। तरल वायु का रंग हलका नीला होता है। यह थर्मास वोतलों

(see Thermos Flask) में भर कर रक्खी जाती है। यदि तरल वायु हवा में उंडेल दी जाय तो सफेद धुआं-सा उठने लगता है। तरलवायु में डाले जाने पर पदार्थों में बड़े मार्के के परिवर्तन हो जाते हैं। सीसा रबड़ की तरह लचकदार तथा रबड़ काच की तरह भुरभुरा हो जाता है। पारा तो तुरन्त ही जम जाता है। अन्य बहुत से पदार्थ भी जम कर पत्थर जैसे कठोर हो जाते हैं।

Liquid Air, Fractionation of: तरलवायु का विभाजन। वायु आक्सीजन तथा नाइट्रोजन गैसों का मिश्रण होता है। तरलवायु में से तरल आक्सीजन प्राप्त करने के लिये वायुद्रव को धीरे-धीरे उड़ाया जाता है। नाइट्रोजन अधिक उड़नशील होने के कारण निकल जाती है तथा तरल आक्सीजन रह जाती है।

Liquid Ammonia तरल अमोनिया; यह बरफ जमाने की मशीनों में काम आता है।

Liquid Carbon-dioxide तरल कार्बोनिक एसिड गैस; यह सोडावाटर बनाने के काम में आती है।

Liquid Chlorine तरल क्लोरीन; यह जन्तुनाशन (Disinfection) के काम में आती है।

Liquid Oxygen तरल आक्सीजन; यह अस्पतालों में, वायुयानों में, तथा युद्ध इत्यादि में काम आती है। दम घुटने पर रोगी को सुंघाई जाती है।

Liquor द्रव पदार्थ; यह शब्द विशेषकर शराबों के लिये प्रयुक्त होता है।

Liquor Ammonia अमोनिया द्रव; पानी में घुली हुई अमोनिया गैस।

Litharge मुर्दासंग; सीसे का आक्साइड।

Lithography प्रस्तर मुद्रण; पत्थर की छपाई। छापने योग्य मैटर पहले एक विशेष प्रकार के कागज पर विशेष प्रकार की स्याही से लिखा जाता है। फिर इस कागज की नकल लिथो के पत्थर पर उतार ली जाती है और उससे छपाई की जाती है।

Lithography, Chromo लिथो द्वारा रंगीन छपाई।

Lithopone लिथोपोन; सफेद रंग जो बेरियम सल्फेट तथा जिंक सल्फाइड को मिला कर बनाया जाता है।

Lithosphere प्रस्तर मंडल; पृथ्वी का कठोर भाग।

Litmus लिटमस; एक रंग जो वनस्पति वर्ग से प्राप्त होता है। इस रंग में यह विशेषता होती है कि अम्ल के प्रभाव से नीला हो जाता है तथा क्षार के प्रभाव से लाल हो जाता है। अतः यह सूचक (see Indicator) की तरह काम में लाया जाता है।

Litmus Paper लिटमस कागज; लिटमस के घोल में भिगो कर सुखाई हुई छन्ने कागज की पट्टियां।

Litre लिटर; एक सहस्र घन-शतांशमीटर।

Live Wire विद्युन्मय तार; बिजली का तार जिसमें विद्युत की धारा प्रवाहित हो रही हो।

Lixiviate निर्यास करना; घोल कर पृथक करना।

Lixiviation निर्यासन; घोल कर पृथक करने की क्रिया; पदार्थों के मिश्रण में से एक पदार्थ को पानी या अम्ल में घोल कर पृथक कर लेना।

Load भार; वज़न।

Loadstone (see Lodestone).

Loam लोम; ढलाई के लिये सांचे बनाने की मिट्टी जो बालू रेत, चिकनी मिट्टी, तथा भूसा मिला कर तैयार की जाती है।

Local Action स्थानीय क्रिया (see Action, Local)।

Local Time स्थानीय समय; प्रत्येक स्थान पर सूर्योदय का समय भिन्न होता है। अतः सूर्योदय से गिना जाने-वाला स्थानीय समय भी हर स्थान पर भिन्न होता है।

Lock ताला; खटका जो मशीन को बंद करदे। जहाजों को ऊपर चढ़ाने की तरकीब। पनामा की नहर में कई लॉक बने हुये हैं जिनमें पानी भर-भर कर जहाज़ को एक किनारे से दूसरे किनारे तक पहुंचा देते हैं।

Locomotion पटरियों पर गति।

Locomotive रेल का इंजन; पटरियों पर गाड़ियों को खींचने वाला इंजन। रेल के इंजन भाफ, बिजली, तेल, पेट्रोल, गैस या हवा की शक्ति से चलते हैं। सिद्धान्त सब का लगभग एक ही होता है। सबमें एक सिलेंडर होता है जिसमें एक पिस्टन आगे-पीछे सरकता है। यही पिस्टन इंजन के पहियों को घुमाता है। रेल के इंजन बड़े शक्तिशाली होते हैं। चार-पांच हजार टन वज़न तक की गाड़ी को सौ मील प्रति घंटे तक के वेग से दौड़ा कर ले जाते हैं।

Locomotive Electric ( see Engine, Electric ).

Locomotive, Steam (see Engine, Steam).

Locomotive, Turbo ( see Turbine ).

Locus विन्दु पथ; किसी विन्दु का एक निश्चित नियम के अनुसार गति करने का पथ।

Lodestone प्राकृतिक चुम्बक पत्थर; लोहे का एक खनिज आक्साइड जिसमें चुम्बक शक्ति होती है।

Log लॉग; जहाजों की चाल नापने का यंत्र।

Logarithm लघुगणक; गणित की एक अत्यन्त महत्वपूर्ण शाखा जिसके द्वारा अंकगणित की बड़ी-बड़ी क्लिष्ट क्रियायें सरलता से हो जाती हैं। लघुगणक प्रणाली का नेपियर ( Napier ) तथा ब्रिग्स (Briggs) ने सत्रहवीं शताब्दी में आविष्कार किया था। लघुगणकीय संख्याओं की सारणियां बनाली गई हैं।

Logarithm, Common साधारण लघुगणक।

Logarithm, Naperian or Natural नेपीरियन लघुगणक।

Logarithmic लघुगणकीय।

Logarithmic Tables लघुगणकीय सारणियां।

Long लम्बा; दीर्घ।

Long Sight दूर दृष्टि; दृष्टि-दोष जिसके कारण दूर की वस्तुयें तो साफ़ दिखलाई पड़ती हैं परन्तु पास की वस्तुयें धुंधली नजर आती हैं।

Longitude देशांतर रेखा; किसी स्थान में होकर निकलने वाली उत्तर तथा दक्षिण ध्रुवों को जोड़ने वाली काल्पनिक रेखा उस स्थान का देशांतर बतलाती है। देशांतर इंग्लैंड के ग्रीनविच (Greenwich) नामक नगर से नापा जाता है।

Longitudinal लम्बाई के रुख; देशांतरिक।

Looking Glass दर्पण ( see Mirror )।

Loop पाश; फंदा।

Lorandite लोरेंडाइट; एक खनिज यौगिक जिसमें से थैलियम नामक धातु निकाली जाती है।

Loud तेज़ या ऊंची ( आवाज़ )।

Loudness ( आवाज़ की ) तीव्रता या तेज़ी।

Loudspeaker तीव्रोच्चारक यंत्र; धीमी आवाज़ को ऊंचा करने का यंत्र। ये रेडियो में तथा टेलीफोन में लगाये जाते हैं तथा आजकल सभाओं में भी इनका बहुतायत से प्रयोग किया जाने लगा है। इनमें एक माइक्रोफोन होता है जिसकी बनावट टेलीफोन के माइक्रोफोन जैसी होती है। माइक्रोफोन के निकट की जाने वाली ध्वनि से उत्पन्न विद्युत की तरंगें एक ध्वनिवर्द्धक ( Amplifier ) में जाती हैं जहां वे फिर इच्छानुसार ऊंची ध्वनि में प्रकट की जा सकती हैं। लाउड-स्पीकर चार प्रकार के होते हैं: ( १ ) चल-वेष्टनी वाले ( Moving Coil ); ( २ ) वैद्युत-चुम्बकीय ( Electro-magnetic ); ( ३ ) उपपादन वाले ( Induction Type ) तथा (४) स्थिर-वैद्युत ( Electro-Static )।

Lower ( adj.) नीचे वाला; निम्न श्रेणी का।

Lower ( v. ) नीचे गिराना; नीचे उतारना; कम करना।

Low Pitch नीचा स्वर।

Low Power कम शक्ति; कम शक्ति वाला।

Low Pressure न्यून वायुभार।

Lubricant घर्षण नाशक वस्तु; रगड़ कम करने वाले पदार्थ जो मशीनों के रगड़ खाने वाले पुर्जों में दिये जाते हैं। तेल, वैसलीन, ग्रैफाइट इत्यादि Lubricants की तरह काम में लाये जाते हैं।

Lubricate मशीन में तेल देना; औंगना।

Lubricating Oils मशीनों में देने के तेल। छोटे पुर्जों में देने के तेल पतले होते हैं, बड़ी-बड़ी मशीनों में गाढ़े तेल दिये जाते हैं।

Lubrication मशीनों में घर्षण कम करने के लिये तेल दिया जाना।

Lucifer Matches गंधक दीपशलाका; गंधक की दियासलाइयां।

Luminiscence संदीप्ति; पिंडों में से प्रकाश का विना गरम किये निकलना। बहुत से पदार्थों में यह गुण होता है कि यदि वे कुछ देर प्रकाश में रक्खे जावें तो वे स्वयं भी चमकने लगते हैं। इसे प्रकाश-दीप्ति ( Photo-luminiscence ) कहते हैं। प्रकाश दीप्ति दो प्रकार की होती है: ( १ ) प्रतिदीप्ति ( see

Fluorescence ) तथा (२) प्रकाश स्फुरन ( see Phosphorescence )।

Luminiscence, Chemi-रासायनिक संदीप्ति, रासायनिक क्रिया के कारण पदार्थ का चमकना, जैसे हवा में रखने पर फास्फोरस चमकता है।

Luminiscence, Cristello मणिभ संदीप्ति; कुछ पदार्थों का रवे बनते समय चमकने का गुण।

Luminiscence, Thermo ताप-संदीप्ति। कुछ पदार्थ मामूली गरम किये जाने पर चमकने लगते हैं।

Luminiscence, Tribo भग्न-संदीप्ति; कुछ रवों का टूटने पर चमकना।

Luminiscent संदीप्त, चमकने वाला।

Luminiferous तेजोत्पादक; तेजोवाही; प्रकाश किरणों का वहन करने वाला।

Luminosity दीप्ति, चमक।

Luminosity, Intrinsic नैज दीप्ति, अन्तर्हित प्रकाश।

Luminous ज्योतिर्मय; चमकदार, सप्रभ।

Luminous Intensity ( see Intensity, Luminous ).

Luminous Flux प्रकाश-शक्ति का परिमाण ( see Light, Quantity of: )।

Luminous Paint ज्योतिर्मय वर्ण, चमकदार रंग, कैल्सियम, बेरियम, स्ट्रान्शियम, जस्त इत्यादि धातुओं के लवणों के मिश्रण से तैयार किये गये रंग जो रात में चमकते हैं।

Luminous Signals प्रकाश संकेत; जहाज़ों, हवाई जहाज़ों, रेलों, इत्यादि को सावधान करने के लिये दिये जाने वाले प्रकाश-संकेत।

Lunar Caustic सिल्वर नाइट्रेट नामक चाँदी का लवण।

Lunar Eclipse ( see Eclipse, Lunar ).

Lustre द्युति; चमक; चमकदार वस्तुओं का प्रकाश किरणों के परावर्त्तन से चमकना।

Lustre, Metallic धातुओं की चमक, पालिश की जाने पर या काटी जाने पर धातुओं की चमक।

Lustres झाड़-फानूसों में लटकाये जाने वाले पहल्दार काच के टुकड़े।

Lustrous द्युतिमान, चमकदार।

Lute सरोद नामक बाजा। पानी अथवा गैस के नलों को जोड़ने का सीमन्ट।

Lux प्रमाण दीप (see Light, Standard of: )।

Lycopodium Powder गगन धूल, एक प्रकार के कुकुरमुत्ता में से निकलने वाली बहुत बारीक धूल जो कई वैज्ञानिक प्रयोगों में काम आती है।

Lye लाई; कास्टिक सोडा या कास्टिक पोटाश का घोल जो साबुन बनाने के लिये तैय्यार किया जाता है।

Lye, Spent अवशिष्ट लाई साबुन बनाने के बाद बच रहने वाली लाई।

Lysol लाइसोल; क्रियोसोल, कार्बोलिक एसिड तथा साबुन के घोल को मिला कर बनाया हुआ एक जीवाणु-नाशक द्रव।

## M

Macerate द्रव में भिगोकर अर्क निकालना।

Maceration भिगोकर अर्क निकालने की क्रिया। पानी, मद्यसार अथवा तेज़ाब में भिगोकर किसी पदार्थ का अर्क निकालने की क्रिया।

Machine मशीन; कल; यन्त्र। परोक्ष बलप्रयोग के द्वारा कार्य सम्पादन करने का साधन, एक प्रकार की शक्ति को दूसरे प्रकार की शक्ति में बदलने की तरकीब; ऐसा यान्त्रिक उपकरण जो चला दिया जाने पर निश्चित प्रकार से गति करता है तथा एक निश्चित कार्य का सम्पादन करता है। मशीनों में जो बल लगाया जाता है उसका प्रभाव किसी निश्चित कार्य के रूप में दूसरे ही स्थान पर प्रगट होता है, जिस स्थान पर बल-प्रयोग किया जाय उस स्थान पर नहीं।

Machine-gun मशीन-गन; मशीन से चलने वाली बंदूक जिसमें एक के बाद दूसरा कारतूस अपने आप छूटता चला जाता है।

Machine-tools मशीन से काम करने वाले औज़ार; खराद, रंदा, सूराख़ इत्यादि करने की मशीनें।

Machinery यन्त्रादि; मशीन से सम्बन्ध रखने वाली वस्तुयें।

Macle युग्म स्फटिक; दो जुड़वाँ रवे।

Macrocosm ब्रह्माण्ड।

Madder मजीठ का रंग।

Maelstrom पानी में पड़ने वाला वेगवान भंवर।

Magazine भंडार।

Magazine Rifle मेगज़ीन वाली बन्दूक; ऐसी बन्दूक जिसमें कई कारतूस एक साथ भर दिये जाते हैं।

Magdeburg Hemispheres मैगडेबर्ग के गोलार्द्ध; वायु-भार सिद्ध करने का एक उपकरण जो सबसे पहले जर्मनी के मैगडेबर्ग नगर में बनाया गया था।

Magenta Dye मजीठ का रंग।

Magic Lantern ( see Lantern, Magic ).

Magnalium मैग्नेलियम; अल्युमिनियम में मैग्नेशियम मिलाकर बनाई हुई एक मिश्र-धातु जो बहुत हलकी और मजबूत होती है। यह धातु हवाई जहाजों में, हलकी मोटरों में तथा वैज्ञानिक यन्त्रों में काम आती है।

Magnesia मैग्नेशिया; मैग्नेशियम आक्साइड जिसे मैग्नेशियम क्लोराइड में मिलाकर मूसियां बनाने के काम में लाते हैं। इसे Burnt Magnesia भी कहते हैं।

Magnesian (or Dolomitic ) Limestone मैग्नेशियम युक्त पत्थर; चूने का पत्थर जिसमें मैग्नेशियम कार्बनेट का अंश मिला रहता है।

Magnesite मैग्नेसाइट; काच के समान पिघलने वाला खनिज पत्थर विशेष।

Magnet चुम्बक; चुम्बकत्व का गुण रखने वाला पिंड; ऐसा पिंड जो लोहा या लोहे की बनी हुई वस्तुओं को आकर्षित करे। (see Magnetism)।

Magnet, Artificial बनावटी चुम्बक; लोहे का टुकड़ा या छड़ जिसे कृत्रिम उपायों से चुम्बक बना दिया गया हो।

Magnet, Bar चुम्बक की छड़।

Magnet, Electro वैद्युत चुम्बक; बिजली की धारा के प्रभाव से चुम्बक के समान बर्ताव करने वाला लोहे का टुकड़ा। वैद्युत-चुम्बक सदा शुद्ध लोह के बनाये जाते हैं और तभी तक चुम्बक बने रहते हैं जब तक उनमें बिजली की धारा प्रवाहित होती रहे।

Magnet, Horse-shoe नाल चुम्बक; घोड़े की नाल के समान आकृति का चुम्बक।

Magnet, Lifting भारवाहक चुम्बक; लोहे के भारी पिंडों को उठा-उठा कर रखने वाला चुम्बक-यन्त्र जो बिजली से काम करता है। जबतक इसमें बिजली की धारा जारी रहती है तब तक यह लोहे की चीज़ों को उठाये रहता है, और धारा का प्रवाह बन्द करते ही उनको छोड़ देता है। यह यन्त्र धातुओं का चूरा करने तथा कई धातुओं के मिले हुये टुकड़ों में से लोहे के टुकड़ों को अलग करने के कार्यों में भी लाया जाता है।

Magnet, Lines of Force of: ( see Magnetic Lines of Force ).

Magnet, Methods of making of: बनावटी चुम्बक तैयार करने के तरीके ( see Magnetisation )।

Magnet, Natural प्राकृतिक चुम्बक; खान में से निकलने वाला लोहे का आक्साइड जिसमें चुम्बकत्व गुण होता है। इसे Lodestone भी कहते हैं।

Magnet, Poles of: चुम्बक के ध्रुव। प्रत्येक चुम्बक के दो ध्रुव अनिवार्यत: होते हैं। यदि किसी चुम्बक की छड़ को बीच में डोरा बांध कर लटका दिया जाय तो वह घूम कर उत्तर-दक्षिण दिशा के रुख ठहर जाती है। जो सिरा उत्तर दिशा की ओर रहता है उसे उत्तर-द्योतक ध्रुव (North Pointing Pole) अथवा केवल उत्तर-ध्रुव कहते हैं, तथा जो सिरा दक्षिण दिशा की ओर संकेत करता है उसे दक्षिण-द्योतक ध्रुव अथवा केवल दक्षिण-ध्रुव कहते हैं। असमान ध्रुव एक दूसरे की ओर आकर्षित होते हैं तथा समान ध्रुव एक दूसरे को प्रतिसारित (Repel) करते हैं। ध्रुव सदा चुम्बक के दोनों सिरों के ही पास रहते हैं और इन्हीं स्थानों पर चुम्बकत्व का गुण प्रकट होता है। यदि चुम्बक की छड़ लोहे के बुरादे में डाली जाय तो बुरादा केवल ध्रुवों पर ही चिपकता है, छड़ के बीच में नहीं। परन्तु कभी कभी चुम्बक बनाने में गड़बड़ी होने से छड़ के बीच में भी ध्रुव बन जाते हैं। इन्हें उपध्रुव (Consequent Poles) कहते हैं।

Magnet, Pole-strength of: चुम्बक की ध्रुव-सामर्थ्य; चुम्बक के ध्रुव की सामर्थ्य नापने की इकाई

एक ध्रुव (Unit Pole) मानी गई है। एक ध्रुव उसे कहते हैं जो एक सेंटीमीटर की दूरी पर स्थित समान ध्रुव को एक डाइन के बल से प्रतिसारित करे।

Magnet, Properties of: चुम्बक के गुण तथा धर्म: (१) प्रत्येक चुम्बक में दो ध्रुव होते हैं; (२) प्रत्येक चुम्बक लोहा, कोबल्ट तथा निकिल धातुओं को आकर्षित करता है; (३) एक चुम्बक का उत्तर-ध्रुव दूसरे चुम्बक के दक्षिण ध्रुव को आकर्षित करता है तथा उत्तर-ध्रुव को दूर हटाता है; (४) यदि चुम्बक के छड़ या सुई को इस प्रकार रक्खा जाय कि वह स्वतंत्रता पूर्वक चारों ओर घूम सके तो अन्त में उसका रुख उत्तर-दक्षिण हो जाता है; (५) चुम्बक की शक्ति ध्रुवों पर प्रकट होती है।

Magnetic चुम्बकीय; चुम्बक से सम्बन्ध रखने वाला; चुम्बकत्व के गुण वाला।

Magnetic Attraction चुम्बकीय आकर्षण। असमान चुम्बकीय ध्रुवों का पारस्परिक आकर्षण।

Magnetic Balance चुम्बकीय तुला; हिवर्ट द्वारा आविष्कृत एक उपकरण जो दो चुम्बकीय ध्रुवों के पारस्परिक आकर्षण-बल अथवा प्रतिसारण-बल को नापने के काम में आता है।

Magnetic, Dia लम्बचुम्बकीय ( see Magnetic Substances )।

Magnetic Declination चुम्बकीय दिक्पात ( see Magnetism, Terrestrial ).

Magnetic Dip चुम्बकीय आनति ( see Magnetism, Terrestrial )।

Magnetic Elements, Earth's पृथ्वी का चुम्बकीय गुण (see Magnetism, Terrestrial)।

Magnetic, Ferro लोह चुम्बकीय (see Magnetic Substances )।

Magnetic Field चुम्बकीय क्षेत्र; चुम्बक के चारों ओर का आकाश जिसमें उस चुम्बक के बल का प्रभाव रहता है।

Magnetic Field, Intensity of: चुम्बकीय क्षेत्र की तीव्रता। चुम्बकीय क्षेत्र में किसी विन्दु की चुम्बकीय तीव्रता उस बल के बराबर होती है जो उस विन्दु पर स्थित एक-ध्रुव पर प्रकट हो। चुम्बकीय तीव्रता की इकाई गौस ( Gauss ) मानी गई है।

Magnetic Flux चुम्बकीय रेखा प्रवाह।

Magnetic Hysteresis चुम्बकीय शैथिल्य ( see Hysteresis; Magnetism, Remanent ).

Magnetic Induction चुम्बकीय उपपादन; चुम्बक के प्रभाव से किसी लोहे के टुकड़े में चुम्बकत्व का प्रकट होना। यदि एक लोहे का टुकड़ा किसी चुम्बक के ध्रुव के नजदीक रख दिया जाय तो वह भी चुम्बक का सा बर्ताव करने लगता है। शुद्ध लोह के टुकड़े में यह चुम्बकत्व तभी तक रहता है जब तक वह चुम्बक के नजदीक रहे, अतः इसे अस्थायी उपपादन ( Temporary Induction ) कहते हैं। परन्तु इस्पात के टुकड़े में चुम्बक को हटा लेने पर भी कुछ चुम्बकत्व बाकी रह जाता है जिसे स्थायी उपपादन ( Permanent Induction ) कहते हैं। उपपादन का नियम यह है कि उपपादित ध्रुव उपपादन करने वाले ध्रुव का उलटा होता है; अर्थात् यदि चुम्बक का उत्तर-ध्रुव लोहे की छड़ के एक सिरे के पास लाया जाय तो उस सिरे में दक्षिण-ध्रुव उपपादित होगा और दूसरे सिरे में स्वतः ही उत्तर-ध्रुव प्रगट हो जायगा।

Magnetic Intensity ( see Magnetic Field, Intensity of: ).

Magnetic Keepers चुम्बकत्व रक्षक; शुद्ध लोहे के टुकड़े जो चुम्बकों के चुम्बकत्व को बनाये रखने के लिये काम में लाये जाते हैं।

Magnetic Lines of Force चुम्बकीय बल-रेखायें, चुम्बक के क्षेत्र में काल्पनिक वक्र रेखायें जो उस क्षेत्र में किसी विन्दु पर चुम्बकीय बल की दिशा बतलाती हैं। यदि एक चुम्बक की छड़ के ऊपर काच की प्लेट रखकर उस पर लोहे का बारीक बुरादा बुरक दिया जाय और प्लेट को धीरे-धीरे थपथपाया जाय तो बुरादे के कण वक्राकार बल-रेखाओं के रूप में सज जाते हैं।

Magnetic Maps चुम्बकीय मान चित्र; दिक्पात रेखायें तथा आनति रेखायें बतलाने वाले मान-चित्र। ये मान चित्र जहाजियों के उपयोग के लिये तैय्यार

किये जाते हैं। दिशाओं का ठीक ठीक ज्ञान बिना इन मानचित्रों की सहायता के नहीं हो सकता।

Magnetic Meridian चुम्बकीय देशांतर। जिस प्रकार भौगोलिक देशांतर रेखायें भौगोलिक ध्रुवों से सम्बन्ध रखती हैं उसी प्रकार चुम्बकीय देशांतर रेखायें पृथ्वी के चुम्बकीय ध्रुवों से सम्बन्ध रखती हैं।

Magn tic Moment चुम्बकीय आवर्तन बल; चुम्बक की ध्रुव-सामर्थ्य तथा लम्बाई का गुणनफल। चुम्बक की असली लम्बाई उसके दोनों ध्रुवों के बीच की दूरी मानी जाती है।

Magnetic Needle चुम्बक सूची; चुम्बक की सुई जिसका चुम्बकत्व सम्बन्धी वैज्ञानिक प्रयोगों में अत्यन्त उपयोग होता है। यह सुई सदा चुम्बकीय उत्तर दक्षिण दिशा बतलाती रहती है। ध्रुव-मत्स्य यन्त्रों में चुम्बक की सुई ही लगी रहती है।

Magnetic North चुम्बकीय उत्तर दिशा (see Magnetism, Terrestrial)।

Magnetic Para अनु-चुम्बकीय (see Magnetic Substances)।

Magnetic Permeability चुम्बकीय व्यापन।

Magnetic Poles चुम्बकीय ध्रुव (see Magnet, Poles of:)।

Magnetic Repulsion चुम्बकीय प्रतिसारण; समान चुम्बकीय ध्रुवों का पारस्परिक प्रतिसारण।

Magnetic Shell चुम्बकीय खोखला; पतली लोहे की चादर पर चुम्बक के प्रभाव का कल्पनात्मक विवेचन।

Magnetic South चुम्बकीय दक्षिण दिशा (see Magnetism, Terrestrial)।

Magnetic Storms चुम्बकीय घटनायें; पृथ्वी के चुम्बकत्व में गड़बड़ पैदा करने वाली प्राकृतिक घटनायें। यह देखा गया है कि जब सूर्य में कोई काला धब्बा उत्पन्न होता है या जब मेरुप्रभा प्रगट होती है तो पृथ्वी की चुम्बक शक्ति में कुछ गड़बड़ प्रतीत होने लगती है। इस गड़बड़ का पता वेधालयों के यन्त्रों द्वारा लग जाता है।

Magnetic Substances चुम्बकीय पदार्थ; चुम्बक का गुण प्रदर्शित करने वाले या चुम्बक से आकर्षित होने वाले पदार्थ। १८४५ ई० में फैरेडे ने यह सिद्ध किया कि लोहे के अलावा अन्य पदार्थों पर भी चुम्बकीय क्षेत्र का प्रभाव पड़ता है। उसने यह मत प्रतिपादित किया कि लगभग सारे पदार्थों में, यहाँ तक कि गैसोंमें भी चुम्बकीय गुण होता है। किसी में इतना कम होता है कि वह नगण्य समझा जा सकता है, किसी में अधिक होता है जो स्पष्ट अनुभव किया जा सकता है। चुम्बकत्व के लिहाज़ से उसने पदार्थों को तीन वर्गों में विभाजित किया। लोहा, इस्पात, कोवल्ट, निकल, टंग्सटन, अल्युमिनियम, मैनगनीज़ तथा क्रोमियम धातुओं के टुकड़े यदि चुम्बकीय क्षेत्र में रक्खे जावें तो उनका रुख चुम्बकीय क्षेत्र के समानान्तर होजाता है, अतः इन्हें अनु-चुम्बकीय पदार्थ (Paramagnetics) कहा जाता है। परन्तु विस्मथ, जस्त, तांबा, सीसा, और रांग के टुकड़े चुम्बकीय क्षेत्र से समकोण बनाते हैं, अतः इन्हें प्रति-चुम्बकीय पदार्थ (Diamagnetics) कहा जाता है। लोहा, इस्पात, कोवल्ट तथा निकिल धातुओं में चुम्बकीय गुण बहुत अधिक होता है और इनके शक्तिशाली चुम्बक बनाये जा सकते हैं, अतः इन धातुओं को लौह-चुम्बकीय (Ferromagnetics) कहते हैं।

Magnetic Susceptibility चुम्बकीय आसक्ति।

Magnetics, Solar सौर चुम्बकत्व। वर्ण-दर्शक यंत्र (Spectroscope) के द्वारा पता लगता है कि सूर्य के चारों ओर एक अत्यन्त तीव्र चुम्बकीय क्षेत्र है।

Magnetisation चुम्बकन; चुम्बक बनाने की क्रिया; लोहे या इस्पात के टुकड़ों में चुम्बकत्व उत्पन्न करने की क्रिया। चुम्बक बनाने के साधारणतः तीन तरीके हैं: (१) सम्पर्क के द्वारा (Contact method) (२) उपपादन के द्वारा (Induction method) तथा (३) विद्युत के द्वारा (Electrical method) यदि इस्पात के एक लम्बे टुकड़े को चुम्बक के एक सिरे से बार-बार एक ही दिशा में रगड़ा जाय तो वह चुम्बक बन जाता है। चुम्बक के नजदीक रक्खा जाने पर भी इस्पात के टुकड़े में उपपादन से चुम्बकत्व उत्पन्न हो जाता है। बिजली से चुम्बक बनाने के लिये इस्पात के छड़ के चारों ओर तांबे का तार लपेट देते हैं और इस तार में विद्युत की धारा प्रवाहित करते हैं।

बिजली से बनाये गये चुम्बक अधिक शक्ति वाले होते हैं।

Magnetisation, Intensity of: चुम्बकन की तीव्रता।

Magnetisation, Theories of: चुम्बकन के सम्बन्ध में मत; वस्तुओं में चुम्बकत्व क्यों और कैसे उत्पन्न होता है इसकी विवेचना करने वाले विभिन्न मत। चुम्बकत्व का अणुवाद (Molecular Theory of Magnetisation) यह कहता है कि साधारण अवस्था में लोहे या इस्पात के अणु अस्त-व्यस्त रहते हैं परन्तु चुम्बक के प्रभाव से ये सब चुम्बक बन कर सीधी रेखाओं में सज जाते हैं। यदि चुम्बकित छड़ को गरम किया जाय या ठोकापीटा जाय तो अणुओं के पुनः अस्तव्यस्त हो जाने के कारण उसका चुम्बकत्व नष्ट हो जाता है। आजकल चुम्बकत्व की घटनायें पदार्थों में विद्युत्कणों (Electrons) की गति के कारण मानी जाती हैं।

Magnetise चुम्बकित करना; चुम्बक बनाना।

Magnetised चुम्बकित।

Magnetism चुम्बकत्व; चुम्बक विज्ञान; भौतिक विज्ञान की वह शाखा जो चुम्बक तथा उसके व्यापारों से सम्बन्ध रखती है। चुम्बक-पत्थर लोहे को आकर्षित करता है, इस बात का ज्ञान अत्यन्त प्राचीन काल से चला आ रहा है। पुराने ज़माने में भी नाविक लोग दिशा जानने के लिये ध्रुव-यंत्र (Compass) काम में लाते थे। चुम्बकत्व के गुण वाला लोहे का आक्साइड पृथ्वी के अनेक भागों में पाया जाता है, परन्तु अंग्रेज़ी का मैग्नेट (Magnet) शब्द शायद पश्चिमीय-एशिया के मैग्नेशिया नामक देश से निकला है, क्योंकि प्राचीन काल के लोगों का यह विश्वास था कि इस देश में चुम्बक-पत्थर का एक पहाड़ है। चुम्बकीय गुण वाली लोहे की आक्साइड को मैग्नेटाइट (Magnetite) या दिशा-दर्शक पत्थर (Lodestone) भी कहते हैं। इस मैग्नेटाइट में लोहा या अन्य कई धातुओं को आकर्षित करने का जो गुण है, उसी का नाम चुम्बकत्व है। यह आकर्षण क्यों होता है, इसका निश्चयात्मक उत्तर विज्ञान अभी तक नहीं दे सका है। इस सम्बन्ध में दो-तीन मत प्रतिपादित किये गये हैं और प्रयोगों से यह भी सिद्ध हो गया है कि प्रत्येक परमाणु एक सूक्ष्म चुम्बक होता है।

Magnetism, Animal हिप्नाटिज़्म (Hypnotism) का पुराना नाम।

Magnetism, Dia प्रति-चुम्बकत्व (see Magnetic Substances)।

Magnetism, Ferro लौह चुम्बकत्व (see Magnetic Substances).

Magnetism, Induced उपपादित चुम्बकत्व; चुम्बक की मौजूदगी में लोहे या इस्पात में प्रगट होने वाला चुम्बकत्व (see Magnetic Induction)।

Magnetism, Negative ऋण-चुम्बकत्व; चुम्बक के दक्षिण-ध्रुव को ऋण-ध्रुव भी कहते हैं।

Magnetism, Para अनु-चुम्बकत्व (see Magnetic Substances)।

Magnetism, Permanent स्थायी चुम्बकत्व; इस्पात के टुकड़े में यदि उपपादन या संस्पर्श या बिजली के द्वारा चुम्बकत्व उत्पन्न किया जाय तो वह टुकड़ा स्थायी तौर पर चुम्बक बन जाता है। इस गुण को स्थायी चुम्बकत्व कहते हैं।

Magnetism, Positive धन-चुम्बकत्व; चुम्बक के उत्तर-ध्रुव को धन-ध्रुव भी कहते हैं।

Magnetism, Practical uses of: चुम्बकत्व के व्यावहारिक प्रयोग; चुम्बकों का व्यावहारिक कार्यों में उपयोग। चुम्बक का प्रयोग अनेक उपयोगी यंत्रों तथा मशीनों में किया जाता है। बिजली से काम करने वाले चुम्बक; बिजली के डाइनमो और मोटरें; बिजली की धारा नापने के अनेक यंत्र; बिजली की घंटी; तार और टेलीफोन; माइक्रोफोन; लाउड-स्पीकर; ध्रुव-यंत्र, मोटर गाड़ियों में लगाये जाने वाले मैग्नेटो; इत्यादि, इत्यादि, सब की क्रियायें चुम्बक के ही गुण पर निर्भर हैं।

Magnetism, Remanent अवशिष्ट चुम्बकत्व; चुम्बकीय शैथिल्य। यदि एक शुद्ध लोहे का टुकड़ा बिजली की धारा के चुम्बकीय क्षेत्र में रख दिया जाय तो उपपादन से उसमें चुम्बकत्व उत्पन्न हो जाता है। अब यदि विद्युत की धारा रोक भी दी जाय तो भी लोहे के टुकड़े में थोड़ी देर के लिये कुछ चुम्बकत्व

अवशिष्ट रह जाता है । इसे Hysteresis या Remanence कहते हैं ।

Magnetism, Removal of: चुम्बकत्व हरण; किसी चुम्बक के चुम्बकत्व को नष्ट करना । ठोकने पीटने, बार-बार पटकने तथा खूब गरम करने से चुम्बकों की शक्ति जाती रहती है । घड़ियों की कमानी को चुम्बकत्वहीन करने के लिये एक विशेष उपाय काम में लाया जाता है ।

Magnetism, Solar सौर चुम्बकत्व ( see Magnetics, Solar ).

Magnetism, Temporary अस्थायी चुम्बकत्व; शुद्ध लोहे का चुम्बकत्व, जो तभी तक रहता है जब तक चुम्बकत्व प्रदान करने वाली शक्ति उसके पास रहे ( see Magnetic Induction ) ।

Magnetism, Terrestrial भूचुम्बकत्व; पृथ्वी की चुम्बकशक्ति तथा उसके व्यापार से सम्बन्ध रखनेवाली चुम्बक-विज्ञान की उप-शाखा । यदि चुम्बक की छड़ को बीच में डोरा बाँध कर लटका दिया जाय या चुम्बक की सुई को बीच में एक नोकदार धुरी पर रख दिया जाय और दोनों को घुमा दिया जाय, तो वे अन्त में लगभग उत्तर-दक्षिण दिशा के रुख में आकर ठहर जाते हैं । उनको चाहे जितनी बार विचलित कर दिया जाय, अन्त में वे इसी स्थिति पर आजाते हैं । ध्रुव-यंत्र की सुई इसी कारण सदा उत्तर-दक्षिण दिशा बतलाती रहती है । दूसरे, यदि चुम्बक की सुई इस प्रकार की बनाई जाय कि वह बजाय फिरकनी की तरह पड़ी घूमने के गाड़ी के पहिये की तरह खड़ी घूम सके तो वह सुई सीधी नहीं रहती बल्कि उसका एक सिरा पृथ्वी की ओर झुक जाता है । यह झुकाव स्थान स्थान पर बदलता रहता है । तीसरे, यदि एक इस्पात का टुकड़ा पृथ्वी में गाड़ दिया जाय तो उसमें भी कुछ चुम्बकत्व उत्पन्न हो जाता है । इन सब घटनाओं से यह निष्कर्ष निकाला जाता है कि पृथ्वी में कोई चुम्बक शक्ति है जिसके प्रभाव से ऐसा होता है । कल्पना की जाती है कि पृथ्वी के गर्भ में एक बड़ा भारी चुम्बक छिपा हुआ है जिसका चुम्बकीय-क्षेत्र पृथ्वी तल पर व्याप्त है । साधारण चुम्बक की तरह इस विशालकाय चुम्बक के भी दो ध्रुव हैं । इसका उत्तरी सिरा पृथ्वी का उत्तरीय चुम्बकीय-ध्रुव कहलाता है तथा दक्षिणी सिरा दक्षिणीय चुम्बकीय-ध्रुव कहलाता है । पृथ्वी के चुम्बकीय ध्रुव भौगोलिक ध्रुवों से भिन्न हैं, अतः ध्रुव-यंत्र की चुम्बक-सूची भौगोलिक उत्तर-दक्षिण नहीं बतलाती है, बल्कि चुम्बकीय उत्तर-दक्षिण बतलाती है । पृथ्वी के चुम्बक और साधारण चुम्बक में भेद यह है कि पृथ्वी के चुम्बक का गुण केवल दिशायक (Directive) है, खींचने का गुण उसमें नहीं है, अन्यथा लोहे के सारे पदार्थ सदा पृथ्वी से ही चिपके रहते । चूंकि भौगोलिक तथा चुम्बकीय ध्रुवों की स्थिति भिन्न भिन्न है, अतः किसी स्थान के भौगोलिक देशांतर (Geographical Meridian) तथा चुम्बकीय देशांतर (Magnetic Meridian) के बीच का कोण दिक्पात कोण ( Angle of Declination ) कहलाता है । किसी स्थान का दिक्पात कोण मालूम होने से हम ध्रुव-यन्त्र की सहायता से उस स्थान पर भौगोलिक उत्तर दिशा का ठीक-ठीक पता लगा सकते हैं । खड़ी घूमनेवाली चुम्बक-सूची का झुकाव आनति कोण (Angle of Dip) कहलाता है । पृथ्वी के गोलार्द्ध में सूची का उत्तर-ध्रुव वाला सिरा नीचे झुका रहता है तथा दक्षिणी गोलार्द्ध में दक्षिण-ध्रुव वाला सिरा झुका रहता है । पृथ्वी के चुम्बकीय ध्रुवों पर जाकर चुम्बक-सूची बिलकुल सीधी खड़ी हो जाती है, अर्थात् वहाँ आनति कोण ९०° होजाता है, क्योंकि सूची का एक सिरा पृथ्वीस्थ चुम्बक के ध्रुव द्वारा आकर्षित हो जाता है । पृथ्वी के चुम्बकीय क्षेत्र की तीव्रता सदा परिवर्तित होती रहती है । अतः स्थान-स्थान के दिक्पात् कोण तथा आनति कोण भी बदलते रहते हैं । मान चित्र पर समान दिक्पात तथा समान आनति के स्थानों को बतलाने वाली रेखायें क्रमशः Isogonic Lines तथा Isoclinic Lines कहलाती हैं । एक मत यह भी कहता है कि चुम्बक शक्ति पृथ्वी में नहीं बल्कि आकाश में है, जिसके कारण मेरुप्रभा प्रगट होती है ।

Magnetite मुंड लोह; मैग्नेटाइट; खनिज द्रव्य विशेष जिसमें लगभग ७५% चुम्बकत्व गुणवाला लोहे का आक्साइड होता है। इसे Lodestone भी कहते हैं ।

Magneto मैग्नटो; मोटरों में लगाया जाने वाला एक छोटा डायनमो विशेष जो पेट्रोल की गैस को जलाने के लिये वैद्युत-स्फुलिंग ( Electric Spark ) उत्पन्न करने वाली बिजली की धारा उत्पादन करता है।

Magnetograph चुम्बकत्व लेखन यन्त्र; पृथ्वी की चुम्बक शक्ति में होने वाले परिवर्तनों का आलेख्य करने वाला यन्त्र।

Magnetometer चुम्बकत्व मापन यन्त्र; चुम्बक के चुम्बकीय क्षेत्र की तीव्रता मापने का यन्त्र।

Magnetometry चुम्बकत्व मापन विद्या।

Magnetomotive Force चुम्बकत्व वाहक बल।

Magneto-Optics चुम्बक-प्रकाश विज्ञान; चुम्बकत्व तथा प्रकाश के पारस्परिक सम्बन्ध का अध्ययन। सबसे पहले फैरेडे ने प्रकाश किरणों पर चुम्बकत्व के प्रभाव का अन्वेषण किया था।

Magnification अभिवर्द्धन; आकारवृद्धि; तालों अथवा गोलाकार दर्पणों के द्वारा वस्तुओं के अभिवर्द्धित प्रतिबिम्ब का दिखाई पड़ना; प्रतिबिम्ब के आकार तथा वस्तु के आकार के परिमाणों का अनुपात $\left(\frac{\text{Size of Image}}{\text{Size of object}}\right)$। यदि कहें कि प्रतिबिम्ब का Magnification ५०० है तो इसका यह अर्थ होगा कि वस्तु के आकार से प्रतिबिम्ब का आकार ५०० गुना बड़ा है।

Magnified अभिवर्द्धित।

Magnified Image वस्तु से बड़ा प्रतिबिम्ब।

Magnify आकार-वृद्धि करना; परिवर्द्धन करना; बड़ा प्रतिबिम्ब बनाना।

Magnifying Glass or Lens अभिवर्द्धक लैन्स; आकारवृद्धि कारक ताल; वस्तुओं का बड़ा प्रतिबिम्ब दिखलाने वाला लैन्स। यह लैन्स युगल उन्नतोदर ( Double Convex ) होता है।

Magnifying Lantern आकार वर्द्धक लालटैन ( see Magic Lantern )।

Magnifying Power आकारवर्द्धन सामर्थ्य; बड़ा प्रतिबिम्ब बनाने की शक्ति। सूक्ष्मवीक्षण यंत्र ( Microscope ) तथा दूरवीक्षण यंत्र ( Talescope ) के द्वारा वस्तुओं के प्रतिबिम्ब बहुत बड़े-बड़े दिखलाई पड़ते हैं। वस्तु के आकार से जितने गुना बड़ा प्रतिबिम्ब दिखलाई पड़े वही उस यंत्र की Magnifying Power होती है।

Magnitude परिमाण; आकार परिमाण; आयति।

Magnitude of Stars ताराओं का दीप्तिक्रम।

Main प्रधान; मुख्य।

Mains प्रमुख तार या नल जिनके द्वारा बिजली, पानी या गैस इत्यादि स्थान-स्थान पर पहुंचाये जाते हैं। खंभों पर लगे हुए बिजलीके तारोंको Overhead Mains कहते हैं तथा जमीन में गड़े हुए तारों को Underground Mains कहते हैं।

Maintain कायम रखना; पोषित करना।

Major दीर्घ।

Major Chord दीर्घ स्वर-संगति; किसी स्वरके साथ उससे ऊंचे सप्तक का संगत स्वर बजाने से दीर्घ स्वर-संगति हो जाती है।

Malachite मैलैचाइट; हरे रंग का खनिज पत्थर जो पालिश करने से चमक जाता है तथा फूल-दान, मेजें, जेवर इत्यादि बनाने के काम में आता है।

Malachite Green हरा रंग विशेष जो रेशम और ऊन पर तो आसानी से चढ़ जाता है, परन्तु सूती कपड़ों पर बिना रंग-बन्धक की सहायता के नहीं चढ़ता।

Malic Acid मेलिक अम्ल; कच्चे फलों में पाया जाने वाला एक अम्ल।

Malleability घन वर्द्धनीयता; कूटने से बढ़ने का गुण।

Malleable घन वर्धनीय; जो हथौड़े से कूटने पर टूटे नहीं, बल्कि फैल जाय या बढ़ जाय। लगभग सब धातुयें घनवर्धनीय होती हैं। सोना सबसे अधिक घन-वर्धनीय होता है क्योंकि इसके बहुत पतले वर्क बनाये जा सकते हैं।

Malleable-iron Casting लोह का घनवर्धनीयकरण; भग्नशील ढलवां लोह की बनी हुई वस्तुओं को कच्चे लोहे के साथ गरम करके अभग्नशील बनाना।

Malonic Acid मेलोनिक अम्ल; चुकन्दर में पाया जाने वाला अम्ल विशेष।

Malt माल्ट; अंकुरित यव; पानी में भिगोये हुये जौ जिनमें कुल्ले फूटने लगे हों। माल्ट से बीयर नामक शरा बनाई जाती है।

Maltose यवोज; यवशर्करा; जौ के माल्ट से उत्पन्न होने वाली शर्करा।

Malt Sugar यव शर्करा।

Manganin मैनगैनिन नामक एक मिश्र-धातु। यह धातु-मिश्रण ८३ भाग तांबा, १३ भाग मैनगनीज़ तथा ४ भाग निकिल मिला कर बनाया जाता है।

Manganite मैनगनाइट; खनिज मैनगनीज़ आक्साइड।

Manipulate हाथ से ठीक-ठीक चलाना।

Manipulation हस्तलाघव।

Manometer मैनोमीटर; भाफ, गैसों अथवा द्रवों का दबाव नापने की घड़ी।

Mantissa लघुगणक (Logarithm) का दशमलवांश।

Mantle, Incandescent Gas गैस का मैन्टिल; गैस के हंडों में लगाई जाने वाली जाली की थैली जो अत्यन्त दमकती है।

Manual हाथ से चलाया जाने वाला।

Manufacture उत्पादन; वस्तुओं का व्यापार के लिये बड़ी संख्या में बनाया जाना।

Manure खाद (see Fertilizers)।

Manure, Animal जान्तव खाद; मनुष्यों तथा जानवरों की विष्ठा जिसका खाद बनाया जाता है।

Manure, Mineral खनिज खाद; चूना, राख इत्यादि पदार्थ।

Manure, Vegetable वनस्पतिज खाद; पेड़ों की पत्तियां इत्यादि जो गलकर खाद बन जाती हैं।

Map (n.) मान चित्र; नकशा।

Map (v.) अंकित करना; नकशा बनाना।

Marble संगमरमर; कीमती सफेद पत्थर जो बढ़िया इमारतें बनाने के काम में आता है। संगमरमर खड़िया का ही रवेदार खनिज रूप होता है।

Marbling काग़ज पर संगमरमर जैसा रंग और पालिश चढ़ाना।

Marcasite खनिज लोह सल्फाइड।

Marconigram मार्कोनी संकेत; मार्कोनी द्वारा आविष्कृत बेतार के तार से भेजे जाने वाले संवाद।

Margarine मारगरीन; नकली मक्खन; चर्बी या तेल से बनाया जाने वाला मक्खन के सदृश एक पदार्थ जो सस्ता होने के कारण यूरोप में मक्खन के बजाय खाया जाता है।

Margin कोर; हाशिया।

Mariner's Compass नौदिक्सूचक यंत्र; ध्रुव मत्स्य यंत्र (see Compass, Mariner's)।

Marking Ink (see Ink, Marking).

Marking Nut भिलावा, जिसके रस से धोबी लोग कपड़ों पर निशान लगाते हैं।

Marsh Gas मीथेन (Methane) नामक ज्वलनशील गैस।

Marsh's Test मार्श परीक्षा; संखिया पहचानने की परीक्षा। इस परीक्षा से किसी वस्तु में संखिया का अत्यन्त सूक्ष्म परिमाण भी मालूम पड़ जाता है।

Martensite अत्यन्त कठोर इस्पात (see Steel)।

Mash पानी तथा किसी वानस्पतिक पदार्थ का गाढ़ा घोल; शराब बनाने के लिये सड़ाया जाने वाला जौ, आलू इत्यादि का गाढ़ा घोल।

Mass पिंड; राशि; मात्रा; किसी पिंड की रचना करने वाले पदार्थ या द्रव्य का परिमाण। मात्रा का परिमाण तोल से नापा जाता है अर्थात् किसी पिंड में पदार्थ की कितनी मात्रा है इसका पता उसकी तोल से लगाया जाता है। परन्तु पिंडों की मात्रा और भार में बहुत अन्तर है। पिंड में पदार्थ की मात्रा सब जगह वही रहती है परन्तु उसकी तोल स्थान-स्थान पर बदलती रहती है। पदार्थ तो अविनाशी है परन्तु भार पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षण शक्ति के कारण होता है। यदि किसी पिंड को पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षण शक्ति से बाहर ले जावें तो उसका भार शून्य (०) हो जायगा तथा पृथ्वी के केन्द्र पर उसका भार अपरिमित हो जायगा, हालांकि उसके पदार्थ की मात्रा दोनों जगह एक ही होगी। समुद्र तल पर मात्रा और भार बराबर माने जाते हैं। समुद्र तल से ऊपर लेजाने पर पिंडों का भार कम होता जाता है तथा नीचे की ओर ले जाने से बढ़ता जाता है। भार की इकाई एक ग्राम या एक पाउंड मानी गई है। पहले यह माना जाता था कि भार का गुण केवल पदार्थ में ही होता है, परन्तु आयन्स्टाइन ने अपने सापेक्षवाद (Theory of Relativity) से यह

सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि शक्ति में भी भार होता है अर्थात् शक्ति तथा मात्रा किसी एक ही मूल भूत के दो भिन्न-भिन्न रूप हैं। भार को शक्ति के रूप में परिवर्तित किया जा सकता है तथा शक्ति को पदार्थ की तरह तोला जा सकता है।

*आयन्स्टाइन के मतानुसारः—*

$$\text{शक्ति का भार} = \frac{\text{शक्ति}}{\text{प्रकाश का वेग} \times \text{प्रकाश का वेग}}$$

प्रकाश का वेग २९,९७,९०,००,००० सेंटीमीटर प्रति सेकंड है, अतः शक्ति के भार का परिमाण इतना सूक्ष्म होता है कि उसे तोलना असम्भव है। उदाहरणार्थ एक हज़ार टन पानी को भाफ बना कर उड़ा देने वाली ताप-शक्ति का भार केवल $\frac{1}{30}$ ग्राम होगा। सूर्य में से जो प्रति सेकंड करोड़ों टन ताप-शक्ति निकलती है उसके कारण सूर्य का भार कम होता चला जा रहा है। भार तथा शक्ति के पारस्परिक सम्बन्ध का अर्थ यह भी है कि सूक्ष्म से सूक्ष्म पिंड भी अपार शक्ति का भंडार है। यदि पदार्थ को शक्ति में परिणत करने की तरकीब मालूम हो जाय तो मनुष्यों की सारी दिनचर्या ही बदल जाय। फिर तो ज़रा से पदार्थ को शक्ति में परिवर्तित करके उससे दुनियां भर का काम निकाल लिया जा सकता है। पदार्थ तथा शक्ति के अविनाशत्व के सम्बन्ध में दो अलग-अलग नियम हैं। परन्तु सापेक्षवाद ने इन दोनों को मिलाकर यह नियम सिद्ध किया है कि "मात्रा-शक्ति अविनाशी है"।

दूसरी खोज जो सापेक्षवाद ने की है वह तो और भी आश्चर्यजनक है। भौतिक विज्ञान सदा से पिंडों की मात्रा को अपरिवर्तनशील मानता चला आया है, परन्तु अब यह सिद्ध हो गया है कि पिंडों की मात्रा भी उनके वेग के अनुसार बदलती रहती है। अर्थात् जितने वेग से कोई पिंड गति करे उतनी ही अधिक उसकी मात्रा बढ़ जाती है। यह बढ़ोतरी भी इतनी सूक्ष्म होती है कि नापने में नहीं आ सकती। भार में परिवर्तन तभी मालूम पड़ता है जब पिंड अपरिमित वेग से गति कर रहा हो। यदि कोई पिंड प्रकाश के वेग से गति करने लगे तो उसका भार अपरिमित हो जायगा। गति करने से पिंड में शक्ति का उदय होता जायगा तथा शक्ति के कारण उसका भार बढ़ने लगेगा। अतः आधुनिक अनुसंधानों के अनुसार पदार्थ कोई वस्तु नहीं है, केवल शक्ति का ही ठोस रूप है। अर्थात् यह सारा ब्रह्माण्ड केवल एक 'शक्ति' है।

Mass Action, Law of: *मात्रा अनुपाती क्रिया* नियम; रसायन विज्ञान का एक नियम जिसके अनुसार रासायनिक पदार्थों के घोलों की पारस्परिक प्रतिक्रिया की गति उन रासायनिक पदार्थों की मात्रा पर निर्भर होती है।

Mass Production एकत्र निर्माण; एक ही तरह की वस्तुओं का बहुत बड़ी संख्या में एक साथ निर्माण।

Mass Spectrum मात्रा वर्ण-चित्र; रासायनिक तत्वों की वाष्प में विद्युत का स्फुलिंग प्रकाशित करने से उत्पन्न होने वाला एक विशेष प्रकार का वर्ण चित्र।

Massicot मैसीकॉट; सीसे का आक्साइड विशेष जो शिंगरफ बनाने के काम में आता है।

Massive बहुत भारी।

Master Clock नियंत्रक-घड़ी; मुख्य घड़ी जो अनेक घड़ियों को बिजली से चलाती है।

Master Key मुख्य कुञ्जी; ऐसी चाभी जो कई तालों को खोल दे परन्तु वे ताले आपस में एक दूसरे की अलग-अलग चाभियों से न खुल सकें।

Match दियासलाई; दीप-शलाका। प्राचीन काल में केवल गंधक की दिया-सलाइयां बनती थीं परन्तु इनको प्रज्वलित करने के लिये अंगार की आवश्यकता होती थी। कुछ ही वर्ष पहले ऐसी दिया-सलाइयां बहुत बनाई जाती थीं जो किसी भी खुरदरी वस्तु पर रगड़ने से जल उठती थीं। ये लूसीफर (Lucifer) दिया-सलाइयां कहलाती हैं। इनका मसाला फास्फोरस सल्फाइड, पोटाशियम क्लोरेट, लोहे तथा जस्त के आक्साइड, कांच का चूरा और सरेस को मिला कर बनाया जाता था और चीड़ की पतली सींकियों के सिरों को इसमें डुबो-डुबो कर सुखा लिया जाता था। परन्तु खतरनाक होने के कारण इनका बनाना कम कर दिया गया तथा सेफ्टी (Safety) दियासलाइयों का आविष्कार हुआ। इनके मसाले में फास्फोरस नहीं होता, केवल पोटाशियम क्लोरेट,

पोटाशियम डाइक्रोमेट, मैंगनीज़ डाइ आक्साइड, गंधक, लोह आक्साइड, काच का चूरा, गोंद तथा सरेस मिलाया जाता है। इनको जलाने के लिये विशेष प्रकार के काग़ज पर रगड़ा जाता है जिस पर लाल फास्फोरस, एन्टीमनी सल्फाइड, काच का चूरा और गोंद का मिश्रण चढ़ा रहता है।

Match-lock तोड़ेदार बन्दूक।

Material पृथ्विव्य; जड़; पार्थिव।

Material Bodies जड़ वस्तुयें; पार्थिव पदार्थ।

Materials उपादान; आवश्यक सामग्री।

Mathematical गणितीय; गणित शास्त्र से सम्बन्ध रखने वाला।

Mathematical Induction गणितीय आगमन; तर्क के द्वारा गणित के नियमों का सिद्ध करना।

Mathematical Signs गणितीय संकेत। गणित शास्त्र में अनेक संकेतों का प्रयोग किया जाता है जिनमें से मुख्य ये हैं :—

+ धन; − ऋण; × गुणा; ÷ भाग; ( ) कोष्ठक; = बराबर; ≡ सर्वांगसम; : अनुपात; :: समानुपात; ≠ असमान; > बड़ा है; < छोटा है; ∽ अन्तर; ∝ अपरिमित; ∥ समान्तर; ⊥ लम्ब; ∠ कोण; △ त्रिभुज; √ करणी।

Mathematics गणित शास्त्र। संकुचित अर्थ में गणित केवल संख्यायों तथा परिमाणों के गुण तथा पारस्परिक सम्बन्धों से ताल्लुक रखता है, परन्तु व्यापक अर्थों में गणित का सम्बन्ध लगभग सभी तर्क-सम्मत सूत्रों से हैं। विज्ञान तो सारे के सारे गणित पर ही अवलम्बित हैं। गणित के नियम नित्य तथा अपरिवर्तनशील हैं, उनमें अपवाद नहीं हो सकता। गणित की दो शाखायें हैं:—शुद्ध ( Pure ) तथा प्रयुक्त ( Applied )। अंकगणित (Arithmetic) बीजगणित (Algebra), रेखा गणित (Geometry), कलन (Calculus), इत्यादि, शुद्ध गणित हैं। गणित-ज्योतिष ( Astronomy) भूमिति ( Mensuration), भौतिक विज्ञान (Physics), इत्यादि, जिनके नियम संख्याओं तथा परिमाणों का सम्बन्ध बतलाते हैं, गणित पर निर्भर हैं। इनमें प्रयोग होने वाला गणित प्रयुक्त-गणित कहलाता है। गणित के आविष्कार का श्रेय भारतवासियों को है जिन्होंने सर्व प्रथम दशमलव प्रणाली का आविष्कार किया और संख्याओं को गिनने की रीति निकाली। यह रीति इतनी संपूर्ण है कि आज तक इस में कोई संशोधन नहीं कर सका। चीन, बेबीलोनिया, मिश्र तथा ग्रीस में भी अनेक गणितज्ञ प्राचीन काल में हुये जिन्होंने गणित के ज्ञान का प्रसार किया और उसमें नई नई खोजें कीं। रेखागणित का आविष्कारक ग्रीस का गणितज्ञ उकलेदस या यूक्लिड ( Euclid ) माना जाता है। भारत से गणित का ज्ञान अरब में गया और वहां से पश्चिमीय देशों में फैला। अरबी भाषा में गणित शास्त्र को "इल्म हिन्दसा" अर्थात "हिन्द से आया हुआ ज्ञान" कहते हैं। भारतवर्ष में गणित का प्रयोग अधिकतर ज्योतिष में हुआ है। आर्य भट्ट, लीलावती, वराहमिहिर, आदि आदि कई भारतीय गणितज्ञों का पता लगता है। प्राचीन ग्रीस के गणितज्ञों में आर्किमिदस, अपोलोनियस, पाइथैगोरास, यूक्लिड आदि प्रसिद्ध हैं। यूरोप में न्यूटन, लिबनित्स, यूलर, लैग्रैञ्ज, गाउस, जैकौबी, डेकार्टे, नैपियर आदि अनेक गणितज्ञ हुये हैं जिन्होंने आधुनिक गणित शास्त्र के अनेक नूतन नियमों तथा सूत्रों का आविष्कार किया है।

Matrix सांचा; ठप्पा; मिट्टी या चट्टान जिसमें कोई खनिज पदार्थ अथवा रत्न अन्तर्हित हो।

Matte अपरिष्कृत तांवा या अन्य धातु।

Matter द्रव्य; पदार्थ; पृथ्वी की रचना में भाग लेने वाली वस्तुयें। पदार्थ की रचना के विषय में अत्यन्त प्राचीन काल से कल्पनायें होती चली आ रही हैं। पुराने जमाने के दार्शनिक पदार्थ को पांच तत्वों का बना हुआ मानते थे। इसके पश्चात परमाणु-वाद का जन्म हुआ। रसायन शास्त्र के अनुसार इस संसार की रचना ९२ मौलिक तत्वों के संयोग से हुई है। इन तत्वों के परमाणु एक-दूसरे तत्व के परमाणुओं से भिन्न हैं। आधुनिक वैज्ञानिकों ने यह सिद्ध कर दिया है कि प्रत्येक परमाणु धन तथा ऋण विद्युत्कणों का बना हुआ है, अतः इस संसार की रचना का मूल भूत केवल दो ही वस्तुयें हैं: धन-कण ( Proton )

तथा ऋण-कण ( Electron )। प्रोटन तथा इलेक्ट्रन कोई पदार्थ नहीं हैं बल्कि विद्युत के आवेश हैं। विद्युत एक 'शक्ति' है, अतः यह सारा संसार केवल 'शक्ति' का एक ठोस रूप है। आयन्स्टाइन का सापेक्षवाद, माप्सप्लांक का क्वान्टमवाद, नील्स बोर का अणु रचनावाद, तथा अनेक वैज्ञानिकों के तर्कानुसन्धान, पदार्थ की रचना का विशद विवेचन करने के प्रयत्न में लगे हुये हैं। (see also Mass).

Matter, Indestructibility of: पदार्थ का अविनाशत्व। पदार्थ का कभी नाश नहीं हो सकता, रूप परिवर्तन हो सकता है।

Matter, Simplest form of: पदार्थ का मौलिक रूप; मौलिक तत्व। ९२ तत्व पदार्थ का मौलिक रूप माने जाते हैं।

Matter, Structure of: पदार्थ की रचना ( see Mass; Matter )।

Maxima महत्तम बिन्दु; चरमोन्नति बिन्दु।

Maximum महत्तम; अधिक से अधिक।

Maximum Density of Water (see Water).

Maximum-Minimum Thermometer उच्चतम-निम्नतम तापमापक। एक विशेष प्रकार का तापमापकयंत्र जिसके द्वारा वायु के २४ घंटे के उच्चतम तथा निम्नतम तापक्रमों का पता लग जाता है।

Maximum Range पूरी मार; वह अधिक से अधिक दूरी जिस पर किसी तोप का गोला या बंदूक की गोली जाकर लगे।

Maximum Thermometer उच्चतम तापमापक; वायु के उच्चतम तापक्रम को बतलाने वाला तापमापकयंत्र।

Maximum Work, Principle of: उच्चतम कार्यक्षमता का नियम। एक रासायनिक नियम जो यह बतलाता है कि केवल वे ही रासायनिक क्रियायें स्व-क्रिय हो सकती हैं जिन में ताप का उदय हो।

Mean मध्य-मान, औसत। जिन संख्याओं का औसत निकालना हो उन्हें जोड़ कर योगफल में संख्याओं की तादाद का भाग दे देते हैं। इस उपलब्धि को संख्याओं का समानान्तर मध्यमान ( Arithmetic Mean ) कहते हैं।

Mean, Arithmetic समानान्तर मध्यमान।

Mean, Geometric गुणोत्तर मध्यमान। दो संख्याओं का गुणोत्तर मध्यमान उनके गुणनफल का वर्गमूल होता है।

Mean, Harmonic हरात्मक मध्यमान। दो संख्याओं का हरात्मक मध्यमान वह संख्या होती है जिसकी व्युत्क्रम संख्या दी हुई संख्याओं के व्युत्क्रमों का समानान्तर मध्यमान हो।

Measure माप; मापना; मापक; पैमाना।

Measure, Greatest Common महत्तम समापवर्त्तक; वह बड़ी से बड़ी संख्या जिसका पूरा-पूरा भाग दी हुई संख्याओं में चला जावे।

Measurement माप; मापने की क्रिया।

Mechanical यांत्रिक; यंत्रों से सम्बन्ध रखने वाला।

Mechanical Advantage यांत्रिक लाभ; यंत्र की उपयोगिता; मशीन में लगाये गये बल तथा उसके द्वारा होने वाले कार्य का अनुपात।

Mechanical Drawing यांत्रिक चित्र; यंत्रों की रचना तथा भागों को स्पष्ट रूप से बतलाने वाले चित्र।

Mechanical Equivalent of Heat ताप का यांत्रिक तुल्यांक। १८४२-१८४८ ई० में अंग्रेज़ वैज्ञानिक जूल ( Joule ) ने ताप तथा यांत्रिक क्रियाओं के पारस्परिक सम्बन्ध को निश्चय करने के लिये अनेक प्रयोग किये। उसने सिद्ध किया कि कार्य करने में उत्पन्न होने वाले ताप का परिमाण कार्य के परिमाण के अनुसार होता है। अर्थात् ४१८४०००० अर्ग ( Erg ) कार्य होने से १ कलरी ताप उत्पन्न होता है। यही ताप का यांत्रिक तुल्यांक 'जे' ( J ) माना जाता है।

Mechanical Mixture यांत्रिक मिश्रण; दो या अधिक पदार्थों का मिश्रण जिसके अवयव यांत्रिक उपायों द्वारा पृथक् किये जा सकें। छानना, घोलना, वाष्पीकरण, मणिभीकरण इत्यादि क्रियायें यांत्रिक उपाय कहलाती हैं। वस्तुओं के यांत्रिक मिश्रण में उन सब वस्तुओं के गुण पाये जाते हैं।

Mechanics यंत्र-विज्ञान; भौतिक विज्ञान की शाखा जो पिंडों के गुण तथा पदार्थों पर बल की प्रतिक्रिया से सम्बन्ध रखती है। यंत्र-विज्ञान की तीन शाखायें हैं: (१) स्थिति विज्ञान (Statics) जो स्थापित पिंडों से सम्बन्ध रखता है; (२) गति विज्ञान (Dynamics) जो गतिशील पिंडों से सम्बन्ध रखता है; तथा (३) जल-विज्ञान (Hydro-mechanics) जो तरल पदार्थों से सम्बन्ध रखता है। जल-विज्ञान की भी दो उपशाखायें हैं: (१) जल-स्थिति विज्ञान (Hydrostatics) तथा (२) जलगति विज्ञान (Hydro-dynamics)

Mechanics of Gases वायु-विज्ञान। इसकी भी दो शाखायें हैं: (१) वायु-स्थिति विज्ञान (Aerostatics) तथा (२) वायु-गति विज्ञान (Aerodynamics)।

Mechanics of Liquids जल-विज्ञान (see Mechanics)।

Mechanism यंत्र रचना।

Median माध्यिका; त्रिभुज के शीर्ष को आधार के मध्य विन्दु से मिलाने वाली रेखा।

Medium माध्यम; वाहक; वह द्रव्य जिसमें कोई भौतिक क्रिया सम्पन्न हो। तांबे के तार में होकर विजली की धारा प्रवाहित होती है, अतः तांबे का तार विजली का वाहक है; वायु तथा जल में ध्वनि की तरंगें चलती हैं; अतः ये दोनों ध्वनि के वाहक हैं; पारदर्शक काच के टुकड़े में होकर प्रकाश की किरणें निकल जाती हैं, अतः काच प्रकाश किरणों का वाहक है।

Meerchaum मीरशाम; हलकी, रन्ध्रयुक्त, सफेद मिट्टी जिसमें मैग्नेशियम सिलिकेट का अधिक भाग होता है।

Megaphone मेगाफोन; चोंगा जिसमें बोलने से आवाज़ दूर तक सुनाई पड़ती है।

Megger मैगर; मीगोम-मीटर (Megohmmeter) नामक विजली के यंत्र का संक्षिप्त नाम।

Meiler लकड़ी जला कर कोयले बनाने का गड्ढा।

Melaconite मेलाकोनाइट; तांबे का खनिज आक्साइड।

Melinite मैलिनाइट; एक अत्यन्त विस्फोटक पदार्थ जो पिकरिक अम्ल (Picric Acid) से बनाया जाता है।

Melody राग; स्वरों का श्रुति-मधुर मेल; जिन स्वरों का मेल आनन्दकारी प्रभाव उत्पन्न करता है उसे राग कहते हैं।

Melodies राग रचना।

Melt गलना; पिघलना; गलाना; पिघलाना; गर्मी के प्रभाव से ठोस पदार्थों का द्रव-रूप हो जाना।

Melting Point गलनोत्ताप; गलन तापक्रम; वह तापक्रम जिस पर कोई वस्तु पिघलने लगे। प्रत्येक पदार्थ का एक निश्चित गलन तापक्रम होता है। कुछ पदार्थों के गलन तापक्रम इस प्रकार हैं: तांबा १०८३°; सोना १०६३°; लोहा १५३३°; सीसा ३२७°; चांदी ९६०°; गंधक ११२°; रांगा २३२°; जस्त ५१९°; बरफ ०°; चर्बी तथा घी ५०°-६०°; मोम ६०°-७५°।

Member अङ्ग।

Membrane झिल्ली; टेलीफोन, लाउड-स्पीकर इत्यादि में लगाई जाने वाली धातु की अत्यन्त पतली प्लेट।

Membrane, Flexible लचकदार झिल्ली।

Membrane, Semi-permeable अर्द्ध-भेद्य झिल्ली।

Membrane, Stretched तनी हुई झिल्ली।

Meniscus नवचंद्राकार तल। जब कोई द्रव पतली नली में भरा जाता है तो उसका तल नवचंद्राकार दिखलाई पड़ता है। पारे का तल उन्नतोदर (Convex) तथा जल इत्यादि द्रवों का नतोदर (Concave) होता है।

Meniscus Lens पतला लैन्स; ऐसा लैन्स जिसकी मोटाई बहुत कम हो।

Mensuration भूमिति; क्षेत्रमिति; पैमायश; गणित की शाखा जो क्षेत्रों तथा आयतनों के परिणाम से संबंध रखती है।

Mercapton मर्केप्टन; गन्धक, हाइड्रोजन तथा कार्बन का एक यौगिक विशेष।

Mercator Projection मर्केटर का प्रत्यालेख; भूगोल के मानचित्र बनाने का एक तरीका।

Mercerising मर्सर (Mercer) की ईजाद की हुई सूत को चमकदार बनाने की क्रिया।

Mercury पारा; पारद।

Mercury Lamp पारद-दीप; एक लैम्प विशेष जिसमें पारद की वाष्प में विद्युत प्रवाह होने से प्रकाश उत्पन्न होता है।

Mercury Pump पारद पम्प।

Meridian देशान्तर रेखा।

Meridian, Geographical भौगोलिक देशान्तर रेखा।

Meridian, Magnetic चुम्बकीय देशान्तर रेखा।

Mesh जाली।

Metabolism शरीर पोषण, शरीर में होने वाली रासायनिक क्रियायें।

Meta-centre मित केन्द्र; तैरने वाले पिंडों का वह बिन्दु जिसके आधार पर वह द्रव में इधर-उधर हिलता है।

Metal धातु ( see Metals )।

Metal, Bell ( see Bell-metal ).

Metal, Base हीन धातु; लोहा, तांबा, रांगा, इत्यादि, हीन धातुयें मानी जाती हैं।

Metal, Coarse or Crude अपरिष्कृत धातु; कच्ची धातु।

Metal, Fine परिष्कृत धातु।

Metal, Gun ( see Gun-metal ).

Metal, Heavy भारी धातु; प्लाटीनम, सोना, चांदी, सीसा, यूरानियम, इत्यादि भारी धातुयें हैं।

Metal, Light हलकी धातु; अल्युमिनियम, मैगनेशियम आदि हल्की धातुयें हैं।

Metal, Noble श्रेष्ठ धातु; सोना; चांदी, प्लाटीनम आदि धातुयें श्रेष्ठ समझी जाती हैं।

Metal, Pure विशुद्ध धातु।

Metal Spraying धातु स्नान, गली हुई धातु की फुहार से वस्तुओं पर कलई करना।

Metallic धातव; धातु से सम्बन्ध रखने वाला।

Metallic Lustre धातव आभा, धातु की चमक।

Metallography धातु रचना विज्ञान; धातुओं की परमाणविक तथा रवेदार रचना की परीक्षा करने वाला विज्ञान।

Metalloid उपधातु; संखिया, फास्फोरस, गंधक इत्यादि तत्व जिनमें धातुओं तथा अधातुओं दोनों के कुछ-कुछ गुण होते हैं।

Metallurgy धातुशोधन; खान में से निकली हुई धातुओं को गला कर शुद्ध करना। सब धातुयें एक ही प्रकार से शुद्ध नहीं हो सकतीं। धातुशोधन की अनेक क्रियायें हैं जो विभिन्न धातुओं को शुद्ध करने के लिये काम में लाई जाती हैं।

Metals धातुयें; धातु-तत्व। अभी तक जिन ९२ तत्वों का आविष्कार हो चुका है उनमें अधिकांश धातुयें हैं, कुछ अधातु तत्व हैं, तथा कुछ तत्व ऐसे हैं जो धातु तथा अधातु दोनों की तरह बर्ताव करते हैं। सोना, चांदी, लोहा, तांबा, रांगा, सीसा, जस्त तथा पारद धातुयें अत्यन्त प्राचीन काल में भी भारत, मिश्र, ग्रीस, इत्यादि देशों के निवासियों को मालूम थीं। पारद के सिवा सब धातुयें ठोस रूप होती हैं। सब धातुओं में एक विशेष प्रकार की चमक होती है। धातुयें विद्युत तथा ताप की अच्छी चालक होती हैं तथा घनवर्द्धनीय और तार-वर्द्धनीय होती हैं। हाइड्रोजन गैस को भी धातुओं की श्रेणी में गिना जाता है, यद्यपि उसमें धातुओं के दो-एक ही गुण हैं। सोना, चाँदी, प्लाटिनम तथा ताँबा खानों में से शुद्ध रूप में भी निकलते हैं, अन्य धातुयें यौगिकों के रूप में मिलती हैं। लगभग सब धातुयें अधातुओं के साथ मिल कर यौगिक बनाती हैं।

Metals, Alkali (see Alkaline Earth metals).

Metals, Extraction of: खनिज धातु-मिश्रणों अथवा यौगिकों में से शुद्ध धातुओं को पृथक करना।

Metals, Rare दुष्प्राप्य धातुयें; सीरीयम, इलीनियम, होलमियम, अर्बियम, इत्यादि, १७ धातुयें जो अत्यन्त सूक्ष्म परिमाण में पाई जाती हैं।

Metameric समावयव, ऐसे रासायनिक यौगिक जिनकी रचना एकसी हो परन्तु जिनके गुण बिल्कुल भिन्न हों। यह भिन्नता परमाणुओं की भिन्न सजावट के कारण होती है।

Metamerism समावयवता; समावयव यौगिक बनने की क्रिया।

Metamers समावयव यौगिक।

Metastable मित स्थायी; यौगिकों अथवा तत्वों की ऐसी स्थिति जो थोड़ी देर में बदल जाय।

Meteor उल्का; आकाश में भ्रमण करने वाला पिंड जो

पृथ्वी पर गिरते समय अत्यन्त प्रकाश उत्पन्न करता है।

Meteorites उल्का पिन्ड; उल्काओं के भग्नावशेष टुकड़े।

Meteorology ऋतु विज्ञान; वातावरण की घटनाओं का मौसम और आबहवा पर पड़ने वाले प्रभाव की विवेचना करने वाला विज्ञान। वायु का भार, वायु का तापक्रम, हवा की गति तथा रुख, वायु की नमी, इत्यादि के द्वारा मौसम तथा आबहवा का पता लगाया जाता है।

Meter मापकयंत्र; बिजली, पानी, गैस, इत्यादि के परिमाण नापने वाले भिन्न-भिन्न प्रकार के मीटर होते हैं।

Methane मीथेन; एक जलनशील गैस जो दलदल के स्थानों में उत्पन्न होती है। यह गैस कार्बन तथा हाइड्रोजन का सरलतम यौगिक होती है।

Methane Series मीथेन वर्ग; मोमिया वर्ग; मीथेन गैस की श्रेणी के जैव रासायनिक पदार्थ जिनमें मोम भी शामिल है।

Method रीति; प्रणाली; विधि; पद्धति; प्रक्रिया।

Methyl Orange मिथाइल नारंगी रंग।

Methyl Red मिथाइल लाल रंग।

Methyl Violet मिथाइल कासनी रंग।

Methylated Spirit स्पिरिट; जलाने के लिये तैय्यार किया जाने वाला अशुद्ध मद्यसार।

Methylene Blue पक्का नीला रंग जो सूती और रेशमी कपड़े रंगने के काम में आता है।

Metre मीटर; मीटर प्रणाली में लम्बाई की इकाई। पैरिस में होकर नापी गई उत्तरी ध्रुव से विषुवत रेखा की दूरी का एक करोड़वाँ भाग एक मीटर माना गया था। बाद में यह दूरी कुछ अधिक निकली, परन्तु मीटर का माप वही रक्खा गया। एक मीटर ३९·३७१ इंच के बराबर होता है। प्लाटिनम-इरीडियम का बना हुआ एक छड़ पैरिस की इंटरनैशनल मीट्रिक ब्यूरो में रक्खा हुआ है। इस छड़ पर दो रेखायें अंकित हैं जिनके बीच की दूरी आदर्श मीटर, अर्थात् ठीक एक मीटर, मानी जाती है। मीटर के दशवें भाग को डेसीमीटर ( Decimetre ), शतांश को सेंटीमीटर ( Centimetre ) तथा सहस्रांश को मिलीमीटर ( Millimetre ) कहते हैं। इसी प्रकार मीटर के दशगुने को डेकामीटर ( Decametre ) सौगुने को हैक्टोमीटर ( Hectometre ) तथा सहस्रगुने को किलोमीटर ( Kilometre ) कहते हैं।

Metre Bridge मीटर सेतु: बिजली का एक उपकरण।

Metric System मीटर प्रणाली। यह प्रणाली फ्रांस में १७९९ ई० में जारी की गई थी ( see Centimetre-gram-second System )।

Metronome ताल-मापक यंत्र; चाभीदार स्प्रिंग से चलने वाला एक यंत्र जो संगीत में ठेके की ताल बतलाता रहता है। जिस ठेके पर इसे सेट कर दिया जाय उसी की ताल और सम देता रहता है।

Mezzotint धातु की चादरों पर चित्र खोदने की एक क्रिया विशेष।

Mho मो; विद्युत परिचालन की इकाई।

Mica अभ्रक; भोडल; खनिज सिलिकेट वर्ग जिनको तोड़ने से पतले पारदर्शक परत निकल आते हैं। अभ्रक के परत मजबूत तथा लचकदार होते हैं। अभ्रक गर्मी तथा बिजली का अचालक होता है अतः इसका उपयोग फायर-प्रूफ तिजौरियों तथा बिजली के यंत्रों में किया जाता है। रंगीन अभ्रक भी पाये जाते हैं। अभ्रक को बारीक पीस कर अबीर ( Talc ) बनाया जाता है जो चेहरे पर लगाने के पाउडरों में डाला जाता है।

Mica, Potash पोटाश अभ्रक; इसे मस्कोवाइट (Muscovite ) भी कहते हैं।

Micro- माइक्रो; दश-लाखवें भाग का द्योतक उपसर्ग। यदि किसी इकाई के आगे यह उपसर्ग जोड़ दिया जाय तो उसके दश-लाखवें भाग का बोध होता है।

Micro-balance सूक्ष्म भार मापक तुला।

Microcosmic Salt माइक्रोकॉस्मिक लवण; सोडियम अमोनियम हाइड्रोजन फास्फेट नामक यौगिक।

Micrometer सूक्ष्म मापक; अत्यन्त सूक्ष्म लम्बाइयाँ नापने का यंत्र।

Micron माइक्रन; एक मिलीमीटर का हज़ारवाँ हिस्सा। एक इंच २५,४०० माइक्रन के बराबर होता है।

Microphone माइक्रोफोन; सूक्ष्म-शब्द ग्राहक। यह

यंत्र टेलीफोन तथा लाउड स्पीकर में लगाया जाता है। शब्द के कारण वायु में जो थरथराहट उत्पन्न होती है उसको ग्रहण करके यह यंत्र विद्युत धारा में भी उसी प्रकार के उत्कंपन पैदा कर देता है। ये वैद्युत उत्कंपन दूसरे यंत्र के द्वारा फिर शब्द के रूप में परिवर्त्तित हो जाते हैं, जिससे माइक्रोफोन के सामने किया गया धीमा शब्द भी इच्छानुसार तेज़ी के साथ सुना जा सकता है। माइक्रोफोन मुख्यतया तीन प्रकार के होते हैं: (१) कार्बन माइक्रोफोन (Carbon microphone), (२) कन्डेन्सर माइक्रोफोन (Condenser microphone) तथा (३) मूविंग कॉयल माइक्रोफोन (Moving-coil microphone)।

Microscope सूक्ष्म दर्शक यंत्र; अणुवीक्षणयंत्र; खुर्दबीन; अत्यन्त सूक्ष्म वस्तुओं की परीक्षा करने का यंत्र। इस यंत्र के द्वारा देखने पर नेत्रों से न-दिखलाई पड़ने वाले अत्यन्त सूक्ष्म कण तथा जीवाणु भी बहुत बड़े आकारवाले दिखलाई पड़ते हैं।

Microscope, Compound यौगिक अणुवीक्षण यंत्र। इसके दो भाग होते हैं: (१) नेत्रनली (Eye-piece) तथा (२) उपदृश्य (Objective)। यह सूक्ष्म कणों की परीक्षा के लिये उपयुक्त होता है।

Microscope, Simple सरल अणुवीक्षण यंत्र। युगल उन्नतोदर लैन्स जिसके द्वारा छोटी वस्तुयें बड़े आकार की दिखलाई पड़ती हैं।

Microscope, Ultra अति सूक्ष्मदर्शक यंत्र। इस यंत्र के द्वारा अत्यन्त सूक्ष्म पदार्थ भी देखे जा सकते हैं।

Microscope, Magnifying Power of: अणुवीक्षण यंत्र की आकार वर्धन सामर्थ्य। अच्छे अणुवीक्षण यंत्र सूक्ष्मकणों का आकार ५००० गुना तक बड़ा करके दिखला देते हैं।

Microscopic अत्यन्त सूक्ष्म आकार वाला।

Middle मध्य; बीच।

Midnight Sun अर्द्ध रात्रि का सूर्य; ध्रुव प्रदेशों में जब ६ महीने का दिन होता है तो रात के बारह बजे भी सूर्य उसी प्रकार दिखलाई पड़ता है जैसे दोपहर के समय।

Migration प्रगमन; एक स्थान से दूसरे स्थान को गमन।

Mild Steel कोमल इस्पात; ऐसा इस्पात जिसको पानी चढ़ाकर कठोर न बनाया जा सके।

Mile मील; दूरी का अंग्रेजी नाप। एक मील १७६० गज़ का होता है तथा इसमें ८ फर्लांग होते हैं।

Mile, Geographical भौगोलिक मील; अक्षांश की $\frac{1}{60}$ डिग्री के बराबर एक भौगोलिक मील माना जाता है। इसका परिमाण ६०४६ गज़ से ६१०८ गज़ तक का होता है।

Mile, Nautical समुद्री मील। यह ६०८० गज़ का होता है।

Mile, Statute क़ानूनी मील; यह १७६० गज़ का माना जाता है।

Milk दुग्ध; दूध। गाय के दूध में साधारणतया ८७% पानी तथा १३% अन्य पदार्थ (केसीन, अल्ब्युमन, चर्बी, लवण, इत्यादि) होते हैं।

Milk, Condensed घनीकृत दुग्ध; पानी उड़ाकर गाढ़ा बनाया हुआ दूध जो डिब्बों में बन्द करके बिक्री के लिये भेजा जाता है।

Milk, Dried दुग्धचूर्ण; पानी को बिल्कुल जलाकर चूर्णवत बनाया हुआ दूध।

Milk-glass दूधिया काच; दूधिया रंग का काच।

Milk of Lime चूने की कलई।

Milking Machine दोहन यंत्र; गायों के थनों में से दूध दुहने की मशीन।

Milky दुग्धवत; दूध के समान दिखलाई पड़ने वाला।

Milky Way स्वाति पंथ; आकाश गंगा; आकाश में दिखलाई पड़ने वाली तारिका पुंजों की लम्बी धारा।

Mill चक्की; हवा, पानी या भाफ से चलने वाली चक्की। वस्तुयें निर्माण करने के कारखानों को भी 'मिल' कहते हैं।

Milliard एक अर्बुद (अरब) की संख्या।

Millimicron एक मिलीमीटर का १० लाखवां भाग।

Milling चक्की में पीसना। सिक्कों की कोर पर धारियें बनाना।

Milling machine छीलने की मशीन; धातु की

वस्तुओं को छीलकर निश्चित आकार की बनाने की मशीन।

Million दश लाख।

Mill-stone चक्की का पत्थर।

Mine खान; खनिज पदार्थों को पृथ्वी में से खोद कर निकालने का स्थान। लड़ाई में पृथ्वी या समुद्र के भीतर लगाई जाने वाली विस्फोटक सुरंग।

Mineral खनिज; खान में से खोदकर निकाले जाने वाले पदार्थ। धातुयें, पत्थर का कोयला तथा पत्थर खनिज पदार्थ हैं।

Mineral Acids खनिज वर्ग के अम्ल। गंधक, नमक, शोरे इत्यादि के तेज़ाब।

Mineral Colours खनिज रंग; सीसा, पारद इत्यादि धातुओं के लवण जो रंगसाज़ी में काम आते हैं। सफेदा, हिंगलू, हरताल इत्यादि।

Mineral Oils खनिज तेल; अशुद्ध पेट्रोलियम तथा उससे प्राप्त होने वाले पदार्थ—पेट्रोल, मोम, वैसलीन, इत्यादि।

Mineral Salts खनिज लवण; लोह, फास्फोरस, कैलिसयम; पोटाशियम; सोडियम इत्यादि धातुओं के लवण जो प्राणियों के शरीर पोषण के लिये आवश्यक हैं।

Mineral Waters खनिज जल; प्राकृतिक या कृत्रिम रूप से बनाये हुये जल जिनमें लवण तथा गैसें घुली रहती हैं। सोडावाटर में कार्बोनिक एसिड गैस मिली रहती है।

Mineral Wax खनिज मोम; पेट्रोलियम में मिला हुआ मोम जिसे शुद्ध करके मोमबत्तियाँ बनाने के काम में लिया जाता है।

Minerology खनिज विज्ञान; खनिज द्रव्यों के गुण, रचना, संगठन, पैदावार इत्यादि से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान। खनिज पदार्थों को उनके रासायनिक अथवा भौतिक गुणों के अनुसार भिन्न-भिन्न श्रेणियों में विभक्त कर लिया गया है।

Miner's Lamp खानोपयोगी दीप ( see Davy Safety Lamp )।

Minim एक बूंद के बराबर द्रव का परिमाण।

Minima निम्नतम विन्दु।

Minimum निम्नतम; अल्पतम; न्यूनतम।

Minimum Deviation न्यूनतम पथच्युति; आवर्तित प्रकाश किरण की कम से कम मुड़ने की स्थिति विशेष।

Minimum Thermometer निम्नतम तापमापक यंत्र; ऐसा तापमापक यंत्र जिसके द्वारा दिन भर का नीचे से नीचा तापक्रम मालूम हो जाता है।

Mining खानें खोदना; पृथ्वी को खोद कर मूल्यवान खनिज पदार्थ निकालना। सोना, चांदी, लोहा इत्यादि धातुओं के अतिरिक्त खानों में से हीरा, माणिक आदि रत्न; तरह तरह के इमारती पत्थर; गंधक, अभ्रक, चीनी मिट्टी, पेट्रोलियम, इत्यादि पदार्थ; संखिया, सुरमा इत्यादि उपधातुयें; सैकड़ों धातु लवण; इत्यादि इत्यादि वस्तुयें निकलती हैं। इन सबको खोदकर निकालने तथा साफ करने के तरीके भी भिन्न-भिन्न हैं। अतः खानें खोदना इंजीनियरी का एक स्वतन्त्र विभाग ही बन गया है।

Minor लघु; छोटा।

Minus व्यवकलन या बाकी का चिन्ह; ऋण संकेत।

Minute ( adj.) बहुत छोटा।

Minute (n.) मिनट; ६० पल का समय; एक डिग्री का ६० वां भाग।

Mirage मृगमरीचिका तथा गन्धर्व-नगर नामक ऐन्द्रजालिक घटनायें जो वायु के स्तरों में प्रकाश किरणों के आवर्त्तन से उत्पन्न होती हैं। मृगमरीचिका बहुधा रेगिस्तानों में दिखलाई पड़ती है और देखने वाले को बहुत दूर पर पेड़ों इत्यादि के प्रतिबिम्ब ऐसे मालूम होते हैं जैसे पानी भरा हुआ हो। ठंडे प्रदेशों में कभी कभी दूरस्थ वस्तुओं के प्रतिबिम्ब आकाश में ज्यों के त्यों दिखलाई पड़ते हैं, इसको गन्धर्व-नगर ( Fata Morgana) कहते हैं। इन घटनाओं का कारण यह है कि पृथ्वी तल पर गर्मी या सर्दी के प्रभाव से भिन्न-भिन्न घनत्व के वायु के परत एक के ऊपर एक बन जाते हैं। इन परतों में जब प्रकाश की किरणें प्रवेश करती हैं तो आवर्तन के नियम के अनुसार मुड़ती चली जाती हैं और अन्त में पूर्ण परावर्त्तित होकर दर्शक के नेत्रों पर पहुँचती हैं। परिणाम स्वरूप जिन वस्तुओं से प्रकाश किरणें आ रही हों उनका उल्टा प्रतिबिम्ब

दिखलाई पड़ने लगता है। जब प्रतिबिम्ब नीचे की ओर दिखलाई पड़ता है तो उस स्थान पर जलाशय का भ्रम हो जाता है।

Mirror दर्पण, रांग या चांदी की कलई चढ़ाया हुआ कांच जिसमें वस्तुओं का प्रतिबिम्ब दिखलाई पड़ता है। प्राचीन काल में धातु के टुकड़ों पर चमकदार पालिश करके उनसे दर्पण का काम लिया जाता था। रांग की कलई कच्ची होती है और जल्दी काली पड़ जाती है। चांदी की कलई के दर्पण बहुत साफ़ और टिकाऊ होते हैं।

Mirror, Concave नतोदर दर्पण, कटोरे के समान आकार वाला दर्पण। इसमें पास की वस्तु का प्रतिबिम्ब बड़ा दिखलाई पड़ता है।

Mirror, Convex उन्नतोदर दर्पण; उलटे कटोरे के समान आकार वाला दर्पण। इसमें वस्तुओं का प्रतिबिम्ब छोटा दिखलाई पड़ता है।

Mirror, Plane समतल दर्पण; साधारण दर्पण जो मुँह देखने के काम में आता है।

Mirror, Spherical गोलाकार दर्पण। नतोदर तथा उन्नतोदर दर्पण गोलाकार दर्पण कहलाते हैं।

Miscibility मिश्रणीयता; दो द्रवों का परस्पर मिल कर एक-रस हो जाने का गुण। जल तथा दूध मिश्रणीय द्रव हैं।

Miscible मिश्रणीय।

Mist कुहरा; कुहासा। ठंढ के कारण वायु में मिली हुई जलीय भाफ ठंढी होकर बहुत छोटी-छोटी बूंदों के रूप में परिवर्तित हो जाती है। ये बूँदे आकाश में, पृथ्वी तल से थोड़ी ऊँचाई पर, कुहरे के रूप में छा जाती हैं। यदि वायु में धूल या धुयें के सूक्ष्म कण हों तो कुहरा बहुत गहरा मालूम होने लगता है क्योंकि इन कणों पर पानी की बूँदें चिपक जाती हैं।

Mix मिलाना; मिश्रित करना; मिलना; मिश्रित होना।

Mixture मिश्रण।

Mixture, Mechanical ( see Mechanical Mixture ).

Mobile चपल; अस्थिर।

Mobility अस्थिरता; चपलता।

Mode विधि; तरीका।

Model नमूना; प्रतिरूप।

Moderate मातदिल; बीच का, अर्थात् न बहुत ज्यादा न बहुत कम।

Modification सुधार; परिवर्तन।

Modify सुधारना; परिवर्तित करना।

Modulate नियंत्रित करना।

Modulation स्वर-संक्रमण; गाने में स्वरों का उतार-चढ़ाव।

Modulus मापाङ्क; नित्य गुणक।

Modulus, Bulk आयतन मापाङ्क।

Modulus, Young's यंग का मापाङ्क। किसी वस्तु को खींचने या उस पर दबाव डालने से उसमें तनाव उत्पन्न हो जाता है। दबाव तथा तनाव का अनुपात यंग का मापाङ्क कहलाता है।

Modulus of Elasticity स्थितिस्थापन-मापाङ्क ( see Elasticity ).

Modus Operandi कार्य-प्रणाली; किसी कार्य को करने का तरीका।

Moist नम; आर्द्र।

Moisten भिगोना।

Moisture नमी; आर्द्रता; वायु में जलीय वाष्प का अंश।

Molasses गुड़ या खांड का मैल; राब; शीरा।

Molecular आणविक; अणु सम्बन्धी।

Molecular Attraction आणविक आकर्षण।

Molecular Formula आणविक सूत्र; किसी रासायनिक यौगिक की रचना बतलाने वाला सूत्र।

Molecular Weight अणुभार; आणविक भार; किसी रासायनिक यौगिक की रचना करने वाले तत्वों के परमाणु-भारों का जोड़।

Molecule अणु; दो या अधिक परमाणुओं का समूह। किसी यौगिक का छोटे से छोटा भाग उस यौगिक का अणु कहलाता है। कई तत्वों के परमाणु भी दो या अधिक संख्या में मिलकर अणु के रूप में रहते हैं।

Molybdenite मॉलिब्डेनाइट; एक खनिज द्रव्य जिसमें से मालिब्डेनम नामक धातु निकलती है।

Moment आवर्तन बल; घूर्ण; क्षण।

Moment, Magnetic चुम्बकीय आवर्तन ब‌‌‌ल।

Moment of a Couple बलयुग्म घूर्ण।

Moment of a Force वलघूर्ण; वल तथा वल-विन्दु से अक्षिरेखा पर खींची गई लम्बरेखा का गुणनफल।
Moment of Inertia जड़त्वघूर्ण; किसी अक्ष पर घूमने वाले पिंड की गति को वदलने से उसमें उत्पन्न होने वाले विरोधी वल ( Resistance ) का परिमाण।
Momentary क्षणिक।
Momentum आवेग; गतिवल। जव कोई पिंड वेग से गति करता है तो उसमें आवेग उत्पन्न होजाता है।
Monacidic एकाम्लिक।
Monatomic एक परमाणविक; एक परमाणु वाला अणु।
Monazite मोनेज़ाइट; सीरियम तथा अन्य धातुओं का एक खनिज यौगिक जो गैस के मैंटिल वनाने के काम में आता है। इसमें से रेडियम भी निकाला जाता है।
Monel metal मोनल धातु; निकिल तथा तांवे का मिश्र धातु जो इस्पात जैसा कठोर होता है। इस पर तेज़ावों तथा क्षारों का वहुत कम असर होता है।
Mono-'एक' वाचक उपसर्ग।
Monobasic एक क्षारीय।
Monochord इकतारा; एक तार का वाजा; चिकारा।
Monochromatic एक वर्ण; एक रंग वाला।
Monochromatic Light एक रंग का प्रकाश।
Monochromator एक वर्णक; अनेक रंग मिले हुये प्रकाश में से एक रंग के प्रकाश को पृथक करने का उपकरण।
Monoclinic एकनत; रवों की एक आकृति विशेष।
Monoplane एक पंखी वायुयान।
Monorail एक पटरी पर दौड़ने वाली रेलगाड़ी।
Monovalence एक योजनीयता (see Valency)।
Monovalent एक योजी।
Monsoon मानसून; मौसमी हवा; जल वरसाने वाली हवा। भारत में मौसमी हवायें साल में दो वार चलती हैं: ( १ ) अप्रेल से सितम्वर तक जिनसे समस्त उत्तर भारत तथा दक्षिणी भारत के पश्चिमी तट पर वर्षा होती है तथा ( २ ) अक्तूवर से मार्च तक जिनसे दक्षिण भारत के पूर्वी तट पर वर्षा होती है।
Moon-stone गोदन्ती नामक मूल्यवान पत्थर।
Mordant रंग वन्धक ( see Dyes )।
Morphia अहिफेनासव; अफीम का सत।
Mortar इमारती काम के लिये साना हुआ चूना; गारा; खरल; ओखली।
Mortar and Pestle खरल और मूसली, हिमामदस्ता।
Mosaic Gold स्वर्ण वङ्ग; रांगे का स्वर्णरंजित सल्फाइड जो रंगसाज़ी के काम में आता है।
Mother Liquor अवशिष्ट द्रव; यदि किसी घोल को सुखा कर या ठंडा करके एक वस्तु के रवे निकाल लिये जावें तो वाकी वचा हुआ द्रव, जिसमें अन्य पदार्थ घुले रह जाते हैं, Mother Liquor कहलाता है।
Mother of Pearl सीप या सीपी जिसके वटन इत्यादि वनाये जाते हैं।
Motion गति; चाल।
Motion, Accelerated वर्धित गति; वढ़ाई हुई गति।
Motion, Angular कोणिक गति।
Motion, Circular चक्राकार गति।
Motion, Direct प्रत्यक्ष गति।
Motion, Newton's Laws of: न्यूटन के गति नियम। पिंडों की गति से सम्वन्ध रखने वाले तीन नियम जो न्यूटन ने सिद्ध किये थे।
Motion, Oscillatory दोलित गति।
Motion, Periodic आवर्त्त गति।
Motion, Perpetual सतत गति; अविरत गति। मध्यकालीन वैज्ञानिकों का विश्वास था कि कोई इस प्रकार की मशीन वनाई जा सकती है जो एक वार गति देने पर निरंतर अपने आपही चलती रहे। व्यावहारिक रूप में ऐसा होना असंभव है।
Motion, Rectilinear सरल गति; एक ही दिशा में सीधी गति।
Motion, Relative सापेक्ष्य गति।
Motion, Retarded अवरुद्ध गति।
Motion, Rotatory परिभ्रमण गति।
Motion, Simple Harmonic सरल आवर्त्त गति।
Motion, Uniform समानगति; एकसी गति।
Motion, Vibratory कम्पित गति।
Motive Power गतिदायक शक्ति; किसी मशीन को चलाने वाली शक्ति।
Motor मोटर; ताप, जल, वायु, विजली इत्यादि किसीभी

शक्ति को यांत्रिक शक्ति (Mechanical Power) में परिवर्तित करके उपयोग में लाने वाली मशीन।

Motor, Clockwork स्प्रिंग वाली मोटर; स्प्रिंग से चलने वाली छोटी मशीनें, जैसे ग्रामोफोन, चाभी से चलने वाले खिलौने, इत्यादि।

Motor, Compound यौगिक मोटर।

Motor, Electric ( see Dynamos and Electric motors ).

Motor, Outboard नौका मोटर; पेट्रोल से चलनेवाला छोटा मोटर इंजन जो नावों में लगा दिया जाता है।

Motor, Hot Bulb गाढ़े तेल से चलने वाला मोटर-इंजन जो जहाजों में लगाया जाता है।

Motor-boat नौका मोटर; मोटर से चलनेवाली नाव।

Motor-cycle मोटर साइकिल; दोपहियों की गाड़ी जिसमें पेट्रोल का इंजन लगा रहता है।

Motor-generator (see Electric Generator)

Motor-plough मोटर से चलने वाला हल।

Motor-ship पेट्रोल की मोटर से चलने वाला जहाज।

Motor spirit मोटर का तेल; पेट्रोल।

Motor Vehicles मोटर गाड़ियाँ। मोटर गाड़ियाँ कई तरह की होती हैं। दौड़ की मोटरें ( Racing Cars ) विशेष प्रकार की बनाई जाती हैं। घरू उपयोग की मोटरें ( Tourist Cars ) खुली हुई और बन्द दोनों तरह की होती हैं। मुसाफिरों के लिये लारियाँ ( Lorries or Buses ) काम में आती हैं और बोझा ढोने के लिये ट्रक ( Trucks ) उपयोग में आती हैं। सब मोटरों में अंतर-दहन-इंजन ( see Engine, Internal Combustion ) होते हैं जो पेट्रोल या डीसल तेल से चलते हैं। हरएक मोटर में एक छोटा डायनमो भी होता है जो बत्तियाँ जलाने तथा मोटर को चालू करने के लिये बिजली उत्पन्न करता रहता है।

Mould सांचा।

Moulding धातु की वस्तुयें ढालने के लिये सांचे बनाने की क्रिया।

Mount रोपना; चिटलाना।

Mouth मुख; द्वार।

Mouth-piece मुखनली; फूँक से बजने वाले बाजों का वह भाग जिसे मुँह में लेकर फूँक मारी जाती है।

Movement चाल; हरकत।

Mucilage लेही; लासा।

Muffle Furnace ( see Furnace, Muffle ).

Multiple गुणित।

Multiple, Least or Lowest Common लघुतम समापवर्त्य।

Multiple Proportions, Law of: ( see Chemical Combination, Laws of: )

Multiplicand गुणक; गुणा करने वाली संख्या।

Multiplication गुणा; गुणन; लम्बे जोड़ का संक्षिप्त रूप।

Multiplication, Compound मिश्र गुणा।

Multiplication, Contracted संक्षिप्त गुणा।

Multiplication, Cross तिर्यक गुणा।

Multiply गुणा करना।

Muntz metal मुँज धातु; कांसे की तरह एक मिश्र धातु।

Muscovite ( see Mica ).

Music संगीत; गीत, वाद्य तथा नृत्य, ये तीनों कलायें संगीत के अन्तर्गत हैं। स्वर, माधुर्य, लय, ताल, तान, मूर्च्छना, राग, इत्यादि, संगीत के प्रधान अंग हैं। भारतीय संगीत की दो पद्धति हैं ( १ ) हिन्दुस्तानी तथा ( २ ) कर्नाटकी।

Musical संगीत सम्बन्धी।

Musical Instruments वाद्य यंत्र; बाजे।

Musical Scale स्वर सप्तक; स्वर मेल; ठाठ।

Musk कस्तूरी; हिरन से प्राप्त होने वाला सुगन्धित द्रव्य विशेष।

Mutual Induction परोत्पादन।

Must अंगूर इत्यादि का रस।

Muzzle Velocity नलिका अभिवेग; वह वेग जिससे गोली बन्दूक की नली में से बाहर निकलती है।

Myopia निकट दृष्टि; नेत्र रोग जिसके कारण दूर की वस्तुयें साफ नहीं दिखलाई पड़तीं।

Myria मिरिया; दस हजार गुणा वाचक उपसर्ग।

Myrrh मुर; लोबान नामक सुगंधित द्रव्य विशेष।

# N

Names of Compounds रासायनिक यौगिकों के नाम। प्रत्येक रासायनिक यौगिक एक विशेष नाम से पुकारा जाता है जिससे उसकी रचना का बोध होता है। यौगिकों के नामकरण की एक प्रणाली निश्चित कर ली गई है। दो तत्वों के यौगिक में अधिक विद्युत-धनीय ( Electro-positive ) तत्व का नाम पहले लिया जाता है तथा दूसरे तत्व के नाम को तोड़कर उसके अन्त में 'आइड' ( -ide ) उपसर्ग जोड़ दिया जाता है। जैसे : कार्बन तथा आक्सिजन का यौगिक कार्बन आक्साइड; कैल्सियम और कार्बन का यौगिक कैल्सियम कार्बाइड; सोडियम और गंधक का यौगिक सोडियम सल्फाइड; इत्यादि। नामकरण करने में तत्वों के नाम इस क्रम से रक्खे जाते हैं : (१) धातुयें-सोना, चांदी, लोहा, तांबा, सोडियम, पोटाशियम, इत्यादि; (२) कार्बन; (३) हाइड्रोजन; (४) नाइट्रोजन, फास्फोरस, आदि; (५) गंधक तथा गंधकवर्ग के अन्य तत्व; (६) क्लोरीन तथा उसके वर्ग के अन्य तत्व; (७) आक्सिजन। तत्वों तथा आक्सीजन के यौगिक आक्साइड कहलाते हैं। यदि आक्सीजन का परिमाण अधिक हो तो वह पराक्साइड ( Peroxide ) कहलाता है। कई धातुओं के आक्साइड पानी में घुल कर हाइड्रॉक्साइड ( Hydroxide ) बनाते हैं तथा कई अधातुओं के आक्साइड पानी में घुलकर अम्ल या तेज़ाब (Acid) बन जाते हैं। धातुओं पर तेज़ाबों के प्रभाव से लवण ( Salts ) बनते हैं जिनके नामों में अन्त में 'आइट' (-ite) या 'एट' (-ate) उपसर्ग लगाये जाते हैं। सोडियम और सल्फ्यूरस एसिड का लवण सोडियम सल्फाइट कहलाता है तथा सोडियम और सल्फ्यूरिक एसिड का लवण सोडियम सल्फेट कहलाता है। इसी प्रकार नाइट्रस एसिड के लवण नाइट्राइट ( Nitrite ) तथा नाइट्रिक एसिड के लवण नाइट्रेट ( Nitrate ) कहलाते हैं।

Names of Elements तत्वों के नाम। जिन तत्वों का ज्ञान प्राचीन काल से चला आ रहा है उनके नाम तो ज्यों के त्यों रहने दिये गये हैं, जैसे; सोना ( Gold ), चांदी ( Silver ), तांबा (Copper), पारद ( Mercury ), लोहा ( Iron ), गंधक ( Sulphur ), इत्यादि। नये तत्वों के नामकरण में धातुओं के नामों के अन्त में 'अम' ( -um ) लगा दिया जाता है तथा अधातुओं के नामों के अन्त 'ऑन' ( - on ) लगाया जाता है; जैसे ( १ ) सोडियम, पोटासियम, क्रोमियम, बेरियम, इत्यादि; (२) बोरॉन, सिलीकॉन, नीऑन, क्रिप्टॉन, इत्यादि। बहुत से तत्वों के नाम ग्रीकभाषा से लिये गये हैं; जैसे क्लोरीन ( क्लोरौस—हरियल पीला ); क्रोमियम ( क्रोमा—रंग )। कई तत्वों के नाम देवताओं पर हैं; जैसे वैनेडियम, थोरियम, टैन्टेलम। कुछ तत्वों के नाम उन स्थानों से सम्बन्ध रखते हैं जहां वे सब से पहले पाये गये; जैसे प्लाटिनम ( प्लाटा नदी—दक्षिण अमेरिका ); स्ट्रान्शियम ( स्ट्रान्शियन—स्काटलेंड ); रुथीनियम ( रुथीनिया—रूस ); हैफनियम ( कॉपनहैफन—डेनमार्क )। बेरीलियम तथा जिरकानियम तत्वों के नाम बेराइल तथा जिरकॉन नामक खनिज पदार्थों के आधार पर रक्खे गये हैं। पैलैडियम तथा यूरैनियम के नाम पैलस तथा यूरैनस ताराओं पर रक्खे गये हैं क्योंकि इनका आविष्कार उन्हीं दिनों में हुआ था जिन दिनों ये तारे देखे गये थे।

Naphtha नैफ्था। तार-कोल से प्राप्त होने वाले द्रवों की एक जाति।

Naphthalene नैफ्थैलीन। वासज श्रेणी (Aromatic Series ) का एक जैव रासायनिक द्रव्य। यह भी तारकोल में से निकलता है। यह रंग बनाने के उद्योग में बहुत काम आता है। इसकी बनी हुई गोलियों को ऊनी कपड़ों में रखते हैं जिससे कीड़ा न लगे।

Naphthol नैफ्थोल। नैफ्थलीन वर्ग के जैव रासायनिक पदार्थ। ये भी रंग बनाने के काम में आते हैं। एल्फा-नैफ्थोल तथा बीटा-नैफ्थोल मुख्य हैं।

Naples Yellow सीसे और सुरमे का यौगिक जो पीले रंग का काम देता है।

Narcotic निद्रादायक पदार्थ। अफीम इत्यादि नशा लाने वाले पदार्थ जिनके खाने से नींद आ जाती है और तकलीफ कम मालूम पड़ती है।

Narcotine नार्कोटीन; अफ़ीम से प्राप्त होने वाला एक सत्व ।

Narrow संकीर्ण; सकड़ा; तंग; कम चौड़ा ।

Nascent नवजात ।

Nascent State नवजात अवस्था । गैसों की यह अवस्था जब वे किसी यौगिक में से पृथक होकर निकलती हैं । इस अवस्था में वे बहुत अधिक क्रियाशील होती हैं । नवजात हाइड्रोजन, अर्थात् जस्त पर गंधकाम्ल के प्रभाव से उत्पन्न होती हुई हाइड्रोजन, उस हाइड्रोजन से बहुत अधिक क्रियाशील होती है जो तैयार करके रख दी गई हो । ऐसा ख्याल किया जाता है कि नवजात गैसें परमाणविक अवस्था में होने के कारण विशेष क्रियाशील होती हैं ।

Native प्राकृतिक; किसी पदार्थ का प्रकृति में पाया जाने वाला रूप । खान में से निकलने वाले स्वर्ण को Native Gold कहते हैं ।

Natural प्राकृतिक ।

Natural Gas प्राकृतिक गैस । यह गैस, जिसमें मीथेन ( Methane ) का अंश अधिक होता है, पृथ्वी के कई भागों में ज़मीन में से निकलती है । अमेरिका में पेट्रोलियम के कुओं में से यह गैस बहुतायत से प्राप्त होती है तथा नलों के द्वारा शहरों को भेजी जाती है जहां यह जलाने के काम में आती है ।

Natural History प्रकृति विज्ञान । कुछ वर्ष पहले भौतिक तथा रसायन भी Natural History की श्रेणी में रक्खे जाते थे परन्तु आजकल जीव-विज्ञान ( Zoology ), वृक्ष-विज्ञान (Botany), भूगर्भ-विज्ञान ( Geology ), खनिज विज्ञान ( Mineralogy ), इत्यादि इस श्रेणी के विज्ञान माने जाते हैं ।

Natural Laws, प्राकृतिक नियम ।

Natural Light प्राकृतिक प्रकाश; सूर्य का प्रकाश ।

Natural Philosophy भौतिक शास्त्र; भौतिक विज्ञान का पुराना नाम ।

Nature प्रकृति; कुदरत; प्राकृतिक शक्ति ।

Nature Study पदार्थ विद्या; प्राकृतिक पदार्थों तथा घटनाओं का स्थूल रूप से अध्ययन तथा उनके कारणों का विवेचन करना ।

Nautical नाविक; जहाज़ों से सम्बन्ध रखने वाला ।

Nautical mile ( see mile, Nautical ) ।

Navigation नाविक विद्या; नौका संचालन विद्या; जहाज़ों को चलाने, लादने, इत्यादि की विद्या ।

Neap Tide ( see Tides ) ।

Near Point निकट-विन्दु । यदि हम किसी वस्तु को धीरे धीरे नेत्रों के पास सरकाते आवें तो एक अवस्था ऐसी आजाती है कि और नज़दीक लाने पर वह वस्तु साफ़ नहीं दिखलाई पड़ती । वस्तु की नेत्रों से यह दूरी निकट विन्दु कहलाती है । निकट-विन्दु की दूरी नेत्रों की ज्योति पर निर्भर होती है ।

Nebula नीहारिका; आकाश में अपरिमित दूरी पर दृष्टिगोचर होने वाले प्रकाश पुंज । सम्भवतः ये प्रकाशमान गैस के पुंज हैं जो कालान्तर में ठंडे होकर तारागण बन जावेंगे । आकाश गंगा ( Milky Way ) भी अभी नीहारिका पुंज के ही रूप में है ।

Nebular Theory नीहारिकावाद । तारा तथा नक्षत्रों की उत्पत्ति नीहारिकाओं से मानने वाला मत ।

Needle सूची; सुई; निर्देशक ।

Negative ऋणात्मक; विरोधात्मक ।

Negative ( Photo. ) निगेटिव; काच की प्लेट पर कैमरा के द्वारा उतारा हुआ चित्र जो प्रकाश के लिहाज़ से उलटा होता है, अर्थात् निगेटिव में सफ़ेद वस्तुयें काली तथा काली वस्तुयें सफ़ेद दिखलाई पड़ती हैं । निगेटिव को फोटो छापने के काग़ज़ पर रख कर प्रकाश दिखलाने से असली तसवीर उतर आती है जिसे पाज़िटिव ( Positive ) कहते हैं ।

Negative Mass ऋणात्मक भार, अर्थात् शून्य से भी कम भार । यह कल्पना करना असम्भव है कि किसी वस्तु का भार शून्य से भी कम हो सकता है । परन्तु एक वैज्ञानिक ने यह मत प्रतिपादित किया है कि ऋणात्मक भार वाला विद्युत्कण भी संभव है । जब कण नष्ट होकर शक्ति के रूप में बदल जायगा तो उसका भार भी ऋणात्मक हो जायगा । इस वैज्ञानिक के मतानुसार पदार्थ का भी नाश हो सकता है ।

Negative Numbers ऋणात्मक संख्यायें; ऐसी संख्यायें जिनके आगे व्यवकलन का चिन्ह लगा हुआ

हो, जैसे,—३। ऋणात्मक संख्यायें धनात्मक संख्याओं में से घटाई जाती हैं।

Negative Quantity ऋणात्मक राशि।

Negative Valency ऋणात्मक योजनीयता। विद्युत-ऋणीय तत्वों की योजनीयता ( see Valency )।

Negative Value ऋणात्मक मान।

Negatron ऋण-कण; ऋण-विद्युत्कण ( see Electron )।

Neglect उपेक्षा करना; विचार में न लाना; छोड़ देना।

Negligible उपेक्षणीय; इतना कम कि विचार में लाने योग्य न हो।

Neon Lamp नीयन दीप। नीयन गैस में विद्युत-प्रवाह रके उत्पन्न किया गया प्रकाश।

Népheline नीफैलीन; सोडियम, पोटाशियम, अल्युमिनियम तथा सिलिकन का एक खनिज यौगिक जो ज्वालामुखीय चट्टानों में पाया जाता है।

Nephrite नैफ्राइट; लाजवर्द पत्थर की एक जाति का वैज्ञानिक नाम।

Net जाल।

Network जाली; जालदार रचना वाली वस्तु।

Neutral निरपेक्ष; उदासीन।

Neutral Conductor उदासीन वाहक। सरल प्रवाह विद्युत के त्रि-तारीय वितरण में धन-तार तथा ऋण-तार के बीच का तार।

Neutral Equilibrium ( see Equilibrium, Neutral ).

Neutral Point उदासीन विन्दु। चुम्बक के क्षेत्र में यदि चुम्बक-सूची रक्खी जाय तो उसकी दिशा वल-रेखाओं के अनुसार वदलती रहती है। परन्तु चुम्बक के दोनों ध्रुवों के पास एक-एक विन्दु ऐसा होता है जहां वल रेखाओं का प्रभाव विल्कुल नहीं होता। इस विन्दु पर यदि चुम्बक-सूची रखदी जाय तो वह जिधर घुमाई जाय उधर ही घूम जाती है।

Neutral Salt उदासीन लवण। ऐसा लवण जिसकी प्रतिक्रिया न तो अम्ल हो और न क्षारीय।

Neutralisation निराकरण; उदासीनकरण; किसी वस्तु के प्रभाव को विरोधी गुण वाली वस्तु के द्वारा नष्ट कर देना। अम्ल अथवा क्षार में इतना क्षार अथवा अम्ल मिलाना जिससे उनकी प्रतिक्रिया उदासीन हो जाय।

Neutralisation, Heat of: निराकरण का ताप; अम्ल तथा क्षार के मिलने से उत्पन्न होने वाला ताप।

Neutralise निराकरण करना; प्रभाव को नष्ट करना।

Neutron उदासीन कण। परमाणु की रचना में भाग लेने वाला कण जो उदासीन होता है अर्थात् जिसमें धन-कण ( Positron ) अथवा ऋण-कण ( Negatron ) की तरह विद्युत का आवेश नहीं होता।

Niccolite निकोलाइट; निकिल तथा संखिया का खनिज यौगिक। इसे Kupfer Nickel भी कहते हैं।

Nichrom नाइक्रोम; ६० भाग निकिल, १५ भाग लोहा तथा १४ भाग क्रोमियम को गलाकर बनाया जाने वाला एक मिश्र धातु जो विजली के हीटर में काम आता है।

Nicol's Prism निकोल का त्रिपार्श्व; आइसलैंड स्पार के दो रवों को जोड़ कर बनाया हुआ एक त्रिपार्श्व जो प्रकाश किरणों को ध्रुवित ( Polarise ) करता है।

Nicotine निकोटीन; तम्बाकू में रहने वाला एक विषाक्त द्रव।

Nilometer नाइलोमीटर; नदियों में जल की ऊँचाई नापने का यन्त्र।

Nimbus जलप्रद मेघ; वरसाऊ बादल ( see Clouds )।

Nipkow Disc निपको डिस्क; चित्र-प्रेषण ( Television ) में काम आने वाला एक उपकरण।

Nitration नाइट्रोकरण। जैव पदार्थों में नाइट्रो अणु-समूह ( $NO_2$ ) का प्रवेश कराना।

Nitre शोरा।

Nitrification नाइट्रीकरण। मिट्टी में पड़े हुए नाइट्रोजन संयुक्त पदार्थों का जीवाणुओं द्वारा नाइट्रेट के रूप में परिवर्तन।

Nitrobenzene नाइट्रोबेनज़ीन; कड़वे बादामों की गंध वाला जैव रासायनिक द्रव विशेष।

Nitro-cellulose गन-काटन ( Gun Cotton ) का वैज्ञानिक नाम।

Nitrogen, Fixation of: नाइट्रोजन संयोजन। सब पौधों को वृद्धि के लिये नाइट्रोजन की आवश्यक्ता

होती है। अधिकांश पौधे मिट्टी तथा खाद में से नाइट्रोजन का अंश ग्रहण करते रहते हैं, परन्तु एक विशेष जाति के पौधे सीधे वायु में से ही नाइट्रोजन को ग्रहण कर लेते हैं। वायु की नाइट्रोजन का इस प्रकार संयोजन Fixation कहलाता है। आजकल कृत्रिम रूप से भी वायु की नाइट्रोजन का संयोजन कर लिया जाता है। हाइड्रोजन मिश्रित वायु में विद्युत स्फुलिंग उत्पन्न करने से अमोनिया गैस बन जाती है। इस अमोनिया गैस से अमोनियम नाइट्रेट, कैल्सियम नाइट्रेट इत्यादि बना लिये जाते हैं जो खाद में मिलाये जाते हैं। पहले विस्फोटक पदार्थ बनाने के लिये चाइल (दक्षिण-अमेरिका) में निकलने वाले शोरे का उपयोग होता था। परन्तु अब नाइट्रोजन संयोजन प्रणाली से हर जगह शोरे की कमी को पूरा किया जा सकता है।

Nitrogen Trichloride नाइट्रोजन ट्राइक्लोराइड; एक अत्यन्त विस्फोटक द्रव।

Nitrogenous नाइट्रोजन संयुक्त।

Nitro glycerine नाइट्रोग्लिसरीन; विस्फोटक द्रव जो डिनेमाइट बनाने में काम आता है।

Nitrometer नाइट्रोमीटर; अन्य द्रवों में मिले हुये नाइट्रिक अम्ल का परिमाण नापने का उपकरण।

Nitroso Group नाइट्रोसो अणु समूह; नाइट्रोजन तथा आक्सिजन के एक-एक परमाणु का संयुक्त अणु (NO)।

Nitrosyl Compounds नाइट्रोसो समूह के यौगिक।

Noble metals ( see Metals, Noble )

Node तरंग का स्थिर बिन्दु।

Nodes and Loops स्थिर तरंगें। रस्सी के एक सिरे को किसी वस्तु से बाँध कर दूसरे सिरे को यदि ऊपर नीचे हिलाया जाय तो रस्सी में स्थिर तरंगें उत्पन्न हो जाती हैं।

Noise निरर्थक शब्द या ध्वनि; कोलाहल।

No-load Loss निरर्थक विद्युत व्यय; डायनमो, मोटर, ट्रान्सफार्मर इत्यादि यन्त्रों द्वारा विद्युत शक्ति का अपचय।

Nomenclature नामकरण पद्धति; वस्तुओं तथा घटनाओं के नाम रखने की प्रणाली। प्रायः समस्त वैज्ञानिक पदार्थों तथा घटनाओं के नाम किसी न किसी अर्थ को लिये हुये होते हैं, निरर्थक नहीं होते।

Nonagon नवभुज क्षेत्र।

Non-conductor अचालक; ऐसा पदार्थ जो बिजली की धारा का प्रवाह करने में असमर्थ हो। चीनी मिट्टी, संगमरमर, इनेमल, वल्कैनाइट, इबोनाइट, अभ्रक, बेकलाइट, काच, सूखी लकड़ी, रबड़, कागज, ऊन, रेशम, तेल, इत्यादि वस्तुयें बिजली की अचालक हैं।

Non-crystalline अमणिभ।

Non-electrolyte विद्युत अच्छेद्य।

Non-luminous दीप्तिहीन।

Non-magnetic अचुम्बकीय।

Non-metal अधातु।

Norgine नॉरजीन; एक प्रकार की लेही जो नारवे में सिवार से बनाई जाती है।

Normal प्रमाण। अभिलम्ब रेखा। साधारण।

Normal Density प्रमाण घनत्व; गैसों के एक लिटर का भार जो ०° तापक्रम तथा ७६० मिलीमीटर वायु-भार पर नापा गया हो।

Normal Pressure प्रमाण वायु-भार; समुद्रतल पर रहनेवाला वायु-भार, अर्थात् बैरोमीटर में पारे के स्तम्भ की ७६० मिलीमीटर ऊंचाई।

Normal Salt सामान्य लवण।

Normal Solution प्रमाण घोल। किसी यौगिक का जो तुल्यांक भार ( Equivalent Weight ) हो उतने ही ग्राम यौगिक का एक लिटर पानी में बनाया हुआ घोल 'प्रमाण घोल' कहलाता है।

Normal Temperature and Pressure ( N. T. P. ) प्रमाण अवस्था। 0° तापक्रम तथा ७६० मिलीमीटर वायु-भार की अवस्था।

Normally अभिलम्बतः।

North उत्तर दिशा।

North Light ( Northern Light ) सुमेरु प्रभा ( see Aurora Borealis )।

North Pole उत्तर मेरु; उत्तरी ध्रुव।

North Pole, Magnetic उत्तरी चुम्बकीय ध्रुव ( see Magnetism, Terrestrial )।

North-seeking Pole उत्तराभिगामी ध्रुव ( see Magnet, Poles of: )।

Notation संख्या लेखन। स्वर लिपि।

Notation, Decimal ( see Decimal ).

Note स्वर। संगीत में साधारणतया बारह स्वर माने जाते हैं: षड्ज ( C ), शुद्ध ऋषभ ( D Sharp ) कोमल ऋषभ ( D Flat ). शुद्ध गंधार ( E Sharp ), कोमल गन्धार ( E Flat ), शुद्ध मध्यम ( F Flat ), तीव्र मध्यम ( F Sharp ) पंचम ( G ) शुद्ध धैवत ( A Sharp ), कोमल धैवत ( A Flat ), शुद्ध निषाद ( B Sharp ), कोमल निषाद ( B Flat )। शुद्ध स्वरों को तीव्र स्वर भी कहते हैं। संकेत लिपि में ये बारहों स्वर क्रमशः इस प्रकार लिखे जाते हैं: स रि रि॒ ग ग॒ म मं प ध ध॒ नि नि॒। प्राचीन भारतीय संगीत-शास्त्रकारों ने २२ स्वरों ( श्रुतियां ) का उल्लेख किया है। षड्ज तथा पंचम अचल स्वर कहलाते हैं अर्थात् इनमें कोमल तीव्र का भेद नहीं होता। कोमल मध्यम को शुद्ध माना गया है।

Note, Double Flat अति कोमल स्वर।

Note, Double Sharp अति तीव्र स्वर।

Note, Flat कोमल स्वर।

Note, Fundamental मूल स्वर; सप्तक का मुख्य स्वर अर्थात् षड्ज।

Note, Simple शुद्ध स्वर।

Note, Sharp तीव्र स्वर।

Novocaine नोवोकेन; कोकीन का स्थानापन्न एक कृत्रिम यौगिक। यह कोकीन से कम विषैली होती है परन्तु कोकीन की तरह खाई नहीं जा सकती। आजकल डाक्टर लोग कोकीन की जगह इसी का उपयोग करते हैं।

Nozzle टोंटी; नल का मोहरा।

Nuclear केन्द्रीय।

Nucleus बीज; केन्द्रक। बीजाणु अर्थात् परमाणु का बीज जो धन-कण ( Proton ) तथा ऋण-कण ( Electron ) का बना हुआ होता है।

Number संख्या; अंकों की गणितीय कल्पना।

Numbers, Even सम संख्यायें; ऐसी संख्यायें जिनमें '२' का भाग पूरा-पूरा चला जावे।

Numbers, Fractional भिन्न संख्यायें, जैसे ½, ¾, इत्यादि।

Numbers, Integral पूर्णांक संख्यायें; पूरी संख्यायें, जैसे १, ३, १०, २५, इत्यादि।

Numbers Irrational करणीगत संख्यायें, जैसे $\sqrt{१}$, $\sqrt{२}$, $\sqrt{१०}$, इत्यादि।

Numbers, Natural प्राकृतिक संख्यायें, जैसे: १, २, ३, इत्यादि।

Numbers, Negative ऋणात्मक संख्यायें, जैसे—१, —२, इत्यादि।

Numbers, Odd विषम संख्यायें; ऐसी संख्यायें जिनमें '२' का भाग पूरा-पूरा न जावे, जैसे ३, ५, ७, ९, इत्यादि।

Numbers, Prime रूढ़ संख्यायें; ऐसी संख्यायें जिनके गुणनखंड ( Factors ) न हो सकें, जैसे ३, ५, ७, ११, १३, १७, इत्यादि।

Numbers, Whole पूर्णांक संख्यायें।

Numerals अंक; संख्याओं को व्यक्त करने के संकेत। प्रत्येक भाषा के अंक भिन्न-भिन्न प्रकार के होते हैं। अंकों द्वारा संख्या लिखने की प्रणाली को यूरोप के लोग 'अरबी प्रणाली' कहते हैं, यद्यपि अरब के लोग अंकों को 'हिंदसा' अर्थात् 'हिन्दुस्तान से आया हुआ' कहते हैं। अक्षरों द्वारा संख्याओं को व्यक्त करने की प्रणाली 'रोमन' कहलाती है।

Numerate गिनना।

Numeration गिनती; गणना प्रणाली। इकाई के दाहनी ओर शून्य लगाने से उसका मान दश-गुना हो जाता है। फिर यदि एक-एक शून्य बढ़ाई जाय तो मान दश-दश गुना बढ़ता जाता है। संख्याओं के नाम इस प्रकार हैं: इकाई ( Unit ), दहाई ( Ten ), सैंकड़ा ( Hundred ), हज़ार ( Thousand ), दश हज़ार ( Tens of Thousand ), लाख ( Hundreds of Thousand ), दश लाख ( Million ), क्रोड़ ( Tens of Million ), दश क्रोड़ ( Hundreds of Million ), अर्बुद या अर्ब ( Thousands of Million ), दश

अर्बुद ( Tens of Thousands of Million), खर्बुद या खर्व ( Hundreds of Thousands of Million ), दश खर्बुद ( Billion ), नील ( Tens of Billion ), दश नील ( Hundreds of Billion ), पद्म ( Thousands of Billion ), दश पद्म ( Tens of Thousands of Billion ), शंख ( Hundreds of Thousands of Billion ), दश शंख ( Trillion ).

Numerator अंश। भिन्न की लकीर के ऊपर वाली संख्या।

Numerical संख्या सम्बन्धी।

Nutation पृथ्वी की अक्ष का दीर्घ वृत्ताकार दोलन।

Nut-cracker सरौता; सुपारी काटने का यन्त्र।

---



# O

Object उद्देश्य। वस्तु; पदार्थ; पिंड।

Object Finder वस्तु संधानी लैन्स; कैमरा में लगा हुआ एक छोटा लैन्स जिसके द्वारा फोटो ली जाने वाली वस्तु को देखा जाता है।

Object Glass or Lens उपदृश्य लैन्स; टैलिस्कोप तथा माइक्रोस्कोप में लगाये जाने वाला लैन्स विशेष।

Objective Lens उपदृश्य लैन्स; प्रधान लैन्स।

Objective, High-power अतिवर्द्धक उपदृश्य।

Objective, Low-power न्यूनवर्द्धक उपदृश्य।

Objective, Oil-immersion तेल निमज्जित उपदृश्य।

Oblique तिरछा; वक्र।

Oblique Impact वक्र संघात।

Oblique Section वक्र परिच्छेद।

Oblong आयताकार; अधिक लम्बाई तथा कम चौड़ाई वाला।

Observation पर्य्यवेक्षण; अवलोकन।

Observations पाठ; वैज्ञानिक प्रयोग के परिणामों की तालिका।

Observatory वेधशाला; मानमंदिर; जन्तर-मन्तर। सूर्य, तारा, नक्षत्र इत्यादि आकाश पिंडों की गति का अध्ययन करने के यंत्रों से युक्त शाला।

Observe गौर करना; अवलोकन करना।

Obstacle बाधा; अड़चन; अवरोध।

Obstruction रुकावट।

Ocarina फुंकी का बाजा।

Occlude अन्तर्धारण करना।

Occlusion अन्तर्धारण; गैसापशोषण; ठोस द्रव्यों के भीतर गैसों का रहना। धातुओं में गैसों का शोषण करने का गुण होता है। गरमी के प्रभाव से अपशोषित गैस बाहर निकल जाती है।

Ocean Currents समुद्री धारायें। समुद्र में कुछ धारायें सदा एक ही दिशा में बहती रहती हैं। ये विषुवत रेखा पर निरन्तर पड़ने वाली गर्मी, ध्रुव प्रदेशों पर निरंतर पड़ने वाली ठंड तथा निरन्तर चलने वाली हवाओं के कारण उत्पन्न होती हैं। विषुवत रेखा से ध्रुवों की ओर गरम पानी की धारायें बहती हैं तथा ध्रुवों से विषुवत रेखा की ओर ठंडे पानी की धारायें आती हैं। गल्फ स्ट्रीम नामक गरम पानी की धारा अमेरिका के किनारे के पास होती हुई अटलांटिक महासागर को पार करके इंग्लैंड तथा नार्वे तक जा पहुचती है। इंग्लैंड की जलवायु पर इसका बहुत प्रभाव पड़ता है।

Oceanography समुद्री विद्या; समुद्रजल तथा समुद्र-तल के व्यवहारों से सम्बन्ध रखने वाली विद्या।

Ochre गेरू, हिरमिज इत्यादि मिट्टी के रंग।

Octad अष्टयोजी।

Octagon अष्टभुज क्षेत्र।

Octahedral अष्टफलकीय।

Octant अष्टमांश। आकाशीय पिंडों के कोण नापने का यंत्र।

Octave सप्तक। मन्द्र सप्तक के षड्ज से मध्य सप्तक के षड्ज तक अथवा मध्य सप्तक के षड्ज से तार सप्तक के षड्ज तक के बीच के सात स्वरों का एक सप्तक कहलाता है। स रि ग म प ध नि स। स रि ग म

प ध नि सं। किसी स्वर का एक सप्तक आगे का स्वर भी उस स्वर का Octave या अष्टम स्वर कहलाता है। स का Octave सं; सं का Octave सं।

Octave, Double द्विगुण अष्टम। दो सप्तक आगे का स्वर। स का द्विगुण अष्टम सं है।

Octave, Higher तार सप्तक। तार सप्तक के स्वर पहचानने के लिये उनके ऊपर बिन्दी लगा दी जाती है, जैसे सं रं गं मं इत्यादि।

Octave, Lower मन्द्र सप्तक। मन्द्र सप्तक के स्वरों के नीचे बिन्दी रक्खी जाती है, जैसे, स़ ऱ ग़ म़ इत्यादि।

Octave, Middle मध्य सप्तक। मध्य सप्तक के स्वरों पर कोई चिन्ह नहीं लगाया जाता।

Octaves, Law of: अष्टक नियम। यदि तत्वों को उनके परमाणु भारों के क्रम से रक्खा जावे तो प्रत्येक तत्व की आगे के आठवें तत्व से समानता पाई जाती है। यह खोज अंग्रेज़ वैज्ञानिक न्यूलैंड्स (Newlands) ने की थी (see Periodic Classification)।

Ocular दूरवीक्षण तथा अणुवीक्षण यन्त्रों का उपनेत्र-लैन्स (Eye-piece)।

Odd Number विषम संख्या (see Numbers, Odd)।

Odometer ओडोमीटर; दूरत्वमापक यन्त्र। इस यंत्र का सम्बन्ध एक पहिये से रहता है। जितनी दूर पहिया चले उतनी दूरी का इस यंत्र से पता लग जाता है।

Odour गंध; वास; बू।

Odourless गन्धरहित; निर्गन्ध।

Ohm ओम; वैद्युत प्रतिरोध (Resistance) की इकाई।

Ohmmeter ओममीटर; प्रतिरोधमापक यंत्र।

Oil तैल (तेल); चिकना जलनशील पदार्थ। शुद्ध किया जाने पर तेल गन्ध-रहित, स्वाद-रहित तथा वर्ण-रहित हो जाता है। तेलों के रंग तथा उनकी गंध उनमें मिले हुये अन्य पदार्थों के कारण होते हैं। सब तैल साधारणतया द्रव रूप होते हैं, परन्तु नारियल का तेल सर्दी पाकर जम जाता है। ये पानी में अनघुल परन्तु ईथर, बेनज़ीन, पेट्रोलियम इत्यादि द्रवों में अच्छी तरह घुल जाते हैं। मद्यसार में अंडी के तेल के सिवा अन्य तैल बहुत कम घुलते हैं। उत्पत्ति के लिहाज़ से तैल तीन श्रेणियों में विभाजित किये जा सकते हैं: (१) वनस्पतिज तैल (Vegetable Oils); (२) जान्तव तैल (Animal Oils) तथा (३) खनिज तैल (Mineral Oils)।

Oil, Crude अशुद्ध पेट्रोलियम।

Oil-bath तैल-प्रकोष्ठ। मशीन के पुर्ज़ों में बार-बार तेल देने की ज़रूरत से बचने के लिये उन पुर्ज़ों को तेल के एक डिब्बे-से में बन्द कर दिया जाता है जिसके भीतर वे गति किया करते हैं।

Oil-cake खल या खली जो तिल, बिनौले, सरसों इत्यादि में से तेल निकालने के बाद बच रहती है। यह जानवरों को खिलाई जाती है।

Oil-engine तेल से चलने वाला इंजन।

Oil-firing तैल ज्वालन; इंजन के बायलरों, भट्टियों, इत्यादि में ईंधन की जगह तेल झोंकना।

Oil-painting तैल चित्रकारी; तैल में मिले हुए रंगों से चित्र बनाना।

Oil-pump तेल निकालने का पम्प।

Oil-shale शेल; एक खनिज पदार्थ जिसमें से शेल-आयल निकाला जाता है।

Oil-stone सिल्ली; तेल चुपड़ कर औज़ारों पर धार रखने का पत्थर।

Oil-switch तेल घुंडी; बिजली की धारा को रोकने या जारी करने का स्विच विशेष।

Oiling तेल देना; औंगना।

Oils, Animal जान्तव तेल; कॉड मछली, व्हेल मछली, कैन्थरीडीन (एक प्रकार की मक्खी) इत्यादि के तेल।

Oils, Cracking of: तेलों को तड़काना। अत्यन्त ताप तथा दबाव के प्रभाव से गाढ़े तेल पतले हो जाते हैं। गाढ़े पेट्रोलियम को तड़का कर पेट्रोल बनाया जाता है।

Oils, Drying सूखने वाले तैल; सरसों, अलसी इत्यादि के तेल जो वायु में से आक्सिजन ग्रहण करके सूख जाते हैं। ये तेल रंगसाज़ी में काम आते हैं।

Oils, Essential खुशबूदार तेल; लौंग, दालचीनी, इलायची, इत्यादि के तेल।

Oils, Fixed स्थायी तेल; ऐसे तेल जो हवा में रखने पर उड़ें नहीं, जैसे सरसों का तेल, अंडी ( एरंड ) का तेल, इत्यादि।

Oils, Hardening of: तेलों का कठोरकरण; हाइड्रोजन के संयोग से पतले तेलों को घी की तरह जमा देना। घास का घी ( Vegetable Ghee ) इसी प्रकार बनाया जाता है।

Oils, Heavy गाढ़े तेल; पेट्रोलियम में से निकाले जाने वाले गाढ़े तेल।

Oils, Hydrogenation of: तेलों का हाइड्रोजनीकरण ( see Oils, Hardening of: )।

Oils, Iodine Value of: तेलों का आयडीन-मान। विभिन्न तैलों की परीक्षा करने की कई युक्तियां निकाली गई हैं। आयडीन-परीक्षा उन्हीं में से एक है। कोई तेल जितने आयडीन का शोषण करे वह उस तैल का आयडीन-मान कहा जाता है। सूखने वाले तैलों का आयडीन मान बिना-सूखने वाले तैलों से अधिक होता है।

Oils, Light हलके उड़नशील तेल; पेट्रोलियम से प्राप्त होने वाले पेट्रोल, बेनज़ीन, ईथर, गैसोलीन, इत्यादि द्रव।

Oils, Mineral खनिज तैल; पेट्रोलियम तथा शेल-आयल। पेट्रोलियम तो तैलीय प्रदेशों में कुये खोद कर निकाला जाता है तथा शेल-आयल एक प्रकार के खनिज पत्थर ( Shale ) को गरम करके निकाला जाता है।

Oils, Natural प्राकृतिक तैल; वनस्पतिज तैल।

Oils, Non-drying अशुष्क तैल; जैतून, मूंगफली, बादाम, तिल इत्यादि के तेल जो अलसी के तेल की तरह हवा लगने पर सूखते नहीं।

Oils, Saponification of: तैलों का साबुनीकरण। अतितापित ( Superheated ) भाफ, अम्लों तथा क्षारों की रसायनिक क्रिया से तैल विश्लिष्ट हो कर साबुन और ग्लिसरीन के रूप में परिवर्तित हो जाते हैं। क्षारों के संयोग से तैलों का साबुन बनजाना Saponification कहलाता है।

Oils, Saponification value of: तैलों का साबुनीकरण मान; तेल के निश्चित परिमाण का पूर्णतया साबुनीकरण करने वाले कास्टिक सोडा का परिमाण।

Oils, Semi drying अर्द्ध-शुष्क तैल, ऐसे तेल जो हवा लगने पर सूखते तो नहीं परन्तु गाढ़े हो जाते हैं।

Oils, Vegetable वनस्पतिज तैल; नारियल, जैतून मूंगफली, सरसों, तिल, रेंडी, बिनौला, अलसी, नीम इत्यादि के तेल।

Oils, Volatile उड़नशील तैल; ऐसे तेल जो वाष्प बन कर हवा में उड़ जावें। सुगंधित तेल ( Essential Oils ) अत्यन्त उड़नशील होते हैं। पेट्रोल, ईथर इत्यादि तैल भी उड़नशील होते हैं।

Oily तैलीय, तेल के समान चिकना।

Oleaginous तैलीय; तेल के समान।

Olefiant Gas ईथीलीन (Etheylene) नामक गैस।

Oleiferous तैलोत्पादक।

Olein ओलीक अम्ल ( Oleic Acid ) का एक यौगिक जो जैतून के तेल, बिनौले के तेल, मक्खन तथा मनुष्यों की चर्बी में पाया जाता है।

Oleomargarine ( see Margarine ).

Oleometer तैलत्व मापक यन्त्र।

Olivine ओलीवीन; खनिज मैग्नेशियम सिलिकेट।

Oleum अशुद्ध गन्धकाम्ल।

Oligoclase ओलिगोक्लेज़; फेल्स्पार की जात का खनिज पत्थर जिसकी चीनी मिट्टी बनती है।

Onofrite ओनोफ्राइट; एक खनिज पदार्थ विशेष जिसमें से सिलेनियम धातु निकाली जाती है।

Onyx लाल रंग का गोमेद पत्थर।

Oolite ऊलाइट; दानेदार लाइम स्टोन।

Opacity अपारदर्शकता।

Opal ओपल; क्षीर स्फटिक: एक मूल्यवान पत्थर।

Opalescence उज्वल दीप्ति; क्षीर-स्फटिक के समान दीप्ति।

Opaline Glass दूधिया काच।

Opaque अ-पारदर्शक; जिसमें होकर प्रकाश की किरणें न जा सकें। लकड़ी, पत्थर, इत्यादि अ-पारदर्शक होते हैं।

Opaque Meal अ-पारदर्शक भोजन। जब उदर की एक्स रे परीक्षा करनी होती है तो पहले रोगी को

भोजन के साथ बेरियम सल्फेट खिलाते हैं जिससे अँतड़ियों की छाया स्पष्ट दिखलाई पड़े।

Open खुलाहुआ।

Open-hearth Steel ( see Steel ).

Opening सूराख; छिद्र; दराज़; रास्ता।

Opera-glass नाटक-दर्शन यंत्र; छोटी, दो नेत्रों वाली, दूरबीन।

Operation प्रक्रिया।

Operator कार्य करने वाला; किसी मशीन को चलाने वाला।

Opisometer दूरत्वमापक यंत्र (see Odometer)।

Opposite सन्मुख; विपरीत; विरोधी; विरुद्ध; उलटा।

Opposite Angle विपरीत कोण।

Opposite Side सामने की भुजा। किसी वस्तु की दूसरी ओर।

Opposition विरोध।

Optical प्रकाश सम्बन्धी।

Optical Activity प्रकाश क्रिया; प्रकाश किरणों को ध्रुवित (Polarise) करने का गुण।

Optical Bench प्रकाश तख्ती; लैन्सों तथा गोलाकार दर्पणों के नाभि-दूरत्व नापनेका उपकरण।

Optical Centre प्रकाश केन्द्र; लैन्सों का मध्य विन्दु।

Optical Constants प्रकाश स्थिरांक; लैन्सों तथा गोलाकार दर्पणों के गोलीय अर्द्धव्यास तथा नाभि-दूरत्व।

Optical Illusion प्रकाश-माया; दृष्टि विभ्रम। प्रकाश किरणों के आवर्त्तन अथवा परावर्त्तन से कभी-कभी वस्तुयें कुछ-की-कुछ दिखलाई पड़ती हैं। मृग-मरीचिका ( see Mirage ) भी एक प्रकाश माया है।

Optical Instruments प्रकाश यंत्र; टेलिस्कोप, माइक्रोस्कोप, पेरिस्कोप, इत्यादि यंत्र।

Optical Lantern आकारवर्द्धक लालटैन ( See Lantern, Magic )।

Optics प्रकाश विज्ञान; प्रकाश के गुण, धर्म, व्यवहार, व्यापार, रचना, उपयोग, प्रभाव इत्यादि से सम्बन्ध रखने वाली भौतिक विज्ञान की शाखा। प्रकाश विज्ञान के तीन भेद हैं: (१) ज्यामितीय प्रकाश-विज्ञान (Geometrical Optics); (२) तात्विक प्रकाश-विज्ञान (Physical Optics); तथा (३) उपयोगी प्रकाश-विज्ञान ( Applied Optics )।

Optics, Applied उपयोगी प्रकाश-विज्ञान। प्रकाश-विज्ञान की वह उप-शाखा जो प्रकाश यंत्रों से सम्बन्ध रखती है। टेलिस्कोप, माइक्रोस्कोप, स्पेक्ट्रोस्कोप, कैमरा, पेरिस्कोप, मैजिक लैन्टर्न, एपिडियस्कोप, इत्यादि की रचना इसी शाखा के अन्तर्गत है।

Optics, Geometrical ज्यामितीय प्रकाश-विज्ञान। प्रकाश-विज्ञान की यह उप-शाखा प्रकाश किरणों के आवर्त्तन (Refraction) तथा परावर्त्तन (Reflection) से सम्बन्ध रखती है। इन घटनाओं का विवेचन इस आधार पर किया जाता है कि प्रकाश-किरणें सदा सीधी रेखा में चलती हैं।

Optics, Physical तात्विक प्रकाश-विज्ञान। यह शाखा प्रकाश के विवर्त्तन ( Diffraction ), विस्तरण ( Dispersion ), व्यतिकरण (Interference), ध्रुवन (Polarisation) इत्यादि, इत्यादि, घटनाओं से सम्बन्ध रखती है। इन घटनाओं की विवेचना करने के लिये अनेक भौतिक कल्पनाओं ( Theories ) का सहारा लेना पड़ता है। प्रकाश के तरंगवाद ( Wave Theory ), क्वांटमवाद (Quantum Theory) इत्यादि इसी के अन्तर्गत हैं।

Orbit कक्ष; किसी पिंड का दूसरे पिंड के चारों ओर चक्कर लगाने का मार्ग।

Orchestra ऑरकेस्ट्रा; सम्मिलित वाद्य-संगीत; बहुत से बाजों का एक साथ बजाया जाना। ऑरकेस्ट्रा का विकास यूरोप में हुआ है और यूरोपीय देशों में ही इसका अधिक प्रचार है। ऑरकेस्ट्रा दो प्रकार के होते हैं:( १ ) सिम्फनी ( Symphony ) ऑरकेस्ट्रा तथा( २ ) जैज़बैन्ड ( Jazz Band )।

Orchestration वाद्य-संगीत विभाजन; ऑरकेस्ट्रा द्वारा बजाये जाने वाले राग के टुकड़ों का विभिन्न बाजों में विभाजन।

Orchestrion आरकेस्ट्रियन; एक प्रकार का बाजा जिसमें से ऐसी ध्वनि निकलती है मानों आरकेस्ट्रा बज रहा हो।

Order क्रम; तरतीब; वर्ग।

Order, Ascending आरोहन क्रम।

Order, Descending अवरोहन क्रम ।

Ordinal Numbers क्रमागत संख्यायें ।

Ordinate कोटि; खानेदार कागज़ पर खींची हुई उत्तर-दक्षिण रेखा । इसे Y-Axis भी कहते हैं ।

Ore अशुद्ध खनिज धातु; खनिज पदार्थ जिसमें से कोई धातु पर्य्याप्त परिमाण में निकाली जा सके ।

Ore-dressing कच्ची धातु को साफ़ कर के उसमें से शुद्ध-धातु को पृथक करने की क्रिया । भिन्न-भिन्न जाति की धातुओं को शुद्ध करने के लिये भिन्न भिन्न क्रियायें होती हैं ।

Organ अरगन बाजा । यह बाजा पैर के हारमोनियम की तरह बजाया जाता है, परन्तु यह आकार में बहुत बड़ा होता है तथा इसकी आवाज़ भी बहुत ज़ोरदार होती है ।

Organ-pipe आर्गन-पाइप; बांसुरी की तरह का बाजा, जिसमें धौंकनी से हवा फूंकी जाती है । इसका उपयोग ध्वनि की गति सम्बन्धी प्रयोगों में किया जाता है । आर्गन-पाइप दो प्रकार के होते हैं: (1) खुले मुंह वाले तथा (२) बन्द मुंह वाले ।

Organic जैव; प्राणिवर्ग से सम्बन्ध रखने वाला ।

Organic Chemistry जैव रसायन; कार्बनिक रसायन ( see Chemistry ) ।

Organo-metallic Compounds कार्बन-धातव यौगिक; हाइड्रोकारबन वर्ग तथा धातुओं के संयोग से बने हुये यौगिक ।

Orientation दिक् स्थिति ।

Orifice छोटा छिद्र; दरार ।

Origin उत्पत्ति-स्थान; मूल; आरम्भ । मूल बिन्दु; खानेदार कागज़ पर वह बिन्दु जिस पर भुज रेखा तथा कोटि रेखा एक दूसरी को समकोण पर काटती हैं ।

Original मौलिक; प्रारम्भिक ।

Ormulu ओर्मूलु; जस्त तथा तांबे का एक धातु-मिश्रण ।

Ornaments राग-भूषण; राग को मधुर बनाने के लिये गवैय्यों द्वारा गले से निकाले जाने वाले आलाप, तानें, श्रुतियां, खटके, मुरकियां, इत्यादि ।

Orography पर्वत भूगोल; भूगोल की शाखा जो पर्वतों तथा पर्वत-श्रेणियों से सम्बन्ध रखती है ।

Orpiment, Red मन:शिला, मैनसिल; संखिया तथा गंधक का एक यौगिक ।

Orpiment, Yellow हरताल; संखिया और गंधक का दूसरा यौगिक ।

Orrery ओररी; पृथ्वी, चन्द्रमा तथा नक्षत्रों की गति दर्शाने वाला उपकरण विशेष ।

Ortho centre त्रिभुज का लम्बकेन्द्र ।

Orthochromatic वर्णभेदआदर्शक ।

Orthochromatic Films and Plates वर्णभेद-आदर्शक प्लेटें तथा फिल्में; फोटोग्राफी में काम आने वाली विशेष प्रकार की प्लेटें ( see Isochromatic Plates ) ।

Orthoclase आर्थोक्लेज़; पोटाश-फेलस्पार नामक पत्थर विशेष ।

Orthogonal समकोणच्छिन्न ।

Orthogonal Projection समकोणच्छिन्न परिक्षेप ।

Oscillate दोलन करना; इधर-उधर हिलना ।

Oscillation दोलन । इधर-उधर हिलने की नियमित गति, जैसे घड़ी का लटकन नियमित रूप से इधर-उधर गति करता है ।

Oscillation, Amptitude of: दोलन विस्तार । बीच की स्थिति तथा अन्तिम स्थिति का मध्यवर्ती कोण ।

Oscillation, Longitudinal लम्ब-दोलन ।

Oscillation, Period or Time of: दोलनकाल; दोलन की एक पूरी गति का समय ।

Oscillation, Transverse अनुप्रस्थ दोलन ।

Oscillatory Discharge दोलित विसर्ग ( see Electric Oscillation ) ।

Oscillograph दोलन लेखक यंत्र, द्रुत गति से परिवर्तित होने वाली बिजली की धारा को बतलाने वाला यंत्र ।

Osmiridium ओस्मिरीडियम; ओस्मियम तथा इरीडियम नामक धातु तत्वों का मिश्रण ।

Osmometer अभिसरण-मापक यंत्र ।

Osmosis ( Osmose ) अभिसरण; अणुओं की गति के कारण द्रवों की अर्द्ध-प्रवेश्य झिल्लियों ( Semi-permeable membranes ) में होकर निकल जाने की क्रिया । झिल्ली के एक ओर के द्रव का

विद्युत-विभव यदि दूसरी ओर के द्रव के विभव से ऊंचा कर दिया जाय, तो इस विभवान्तर के कारण होने वाले अभिसरण को वैद्युताभिसरण ( Electrosmosis ) कहते हैं।

Osmotic Pressure अभिसारक दवाव; अर्द्ध-प्रवेश्य झिल्ली पर द्रव का दवाव, जिसके कारण द्रव के अणु झिल्ली में होकर निकल जाते हैं।

Outer बाह्य; बाहरी।

Outlet निर्गम द्वार; निकलने का रास्ता।

Outline रेखा-चित्र; स्थूलालेख्य; ढांचा।

Output उत्पादन; मशीन की उत्पादन-शक्ति।

Oval अंडाकार; लम्बोतरा।

Oven चूल्हा; भट्टी।

Overcooled अतिशीतलीकृत; निश्चित सीमा से अधिक शीतल।

Overgrowth उपवृद्धि। निकिल-सल्फेट का एक छोटा रवा यदि ज़िंक-सल्फेट के घोल में लटका दिया जाय तो वह उसी प्रकार वढ़ने लगता है जैसे निकिल-सल्फेट के घोल में वढ़ता। इसका कारण यह है कि निकिल-सल्फेट तथा ज़िंक-सल्फेट के रवे समरूपी ( Isomorphous ) होते हैं। एक वस्तु के रवों का दूसरी वस्तु के घोल में समरूपता के कारण वढ़ना Overgrowth कहलाता है।

Overhead Mains खम्भों पर लगे हुये विजली के तार।

Overlap आरोहित होना; ढक लेना।

Overload अतिभार; सीमा से अधिक भार।

Overtones उच्च उपस्वर; झंकार; तंत्री के तार में मूल-स्वर के साथ उत्पन्न होने वाले उपस्वर जो मूलस्वर से ऊंचे होते हैं।

Oxalic Acid आग्ज़ैलिक अम्ल; जैव रासायनिक अम्ल विशेष जो बहुत से पौधों में पाया जाता है। इससे स्याही के धब्बे छूट जाते हैं।

Oxidation आक्सीकरण; आक्सीजन से संयुक्त करने की क्रिया।

Oxidise आक्सीकरण करना।

Oxidising Agent आक्सीकारक; आक्सीजन-संयुक्त पदार्थ जो अपनी आक्सीजन का अंश किसी दूसरे पदार्थ को दे देने का गुण रखता है।

Oxygenate आक्सीजनीकरण; आक्सीजन मिलाना।

Oxygenated Water आक्सीजनीकृत जल; हाइड्रोजन-पराक्साइड का पुराना नाम।

Oxy-acetylene Blow-pipe Flame ( see Flame,Oxy-acetylene; also Acetylene).

Oxy-hydrogen Blow-pipe Flame ( see Flame, Oxy-hydrogen ).

Ozocerite ओज़ोसिराइट; खनिज मोम जिसकी मोमवत्तियां बनाई जाती हैं।

Ozone ओज़ोन; आक्सीजन का परिवर्तित रूप। आक्सीजन के अणु में दो ही परमाणु होते हैं। परन्तु ओज़ोन के अणु में आक्सीजन के तीन परमाणु संयुक्त रहते हैं। अतः ओज़ोन आक्सीजन से अधिक क्रियाशील होती है। जंगल तथा समुद्र की हवा में ओज़ोन का कुछ अंश पाया जाता है। वायु में ओज़ोन का रहना प्राणिवर्ग तथा वनस्पति-वर्ग के लिये अत्यन्त लाभदायक है। अतः आजकल वायु-मंडल में ओज़ोन के परिमाण का गंभीर वैज्ञानिक विवेचन किया जा रहा है। ओज़ोन जन्तुनाशक तथा वर्णनाशक होती है, और पीने के जल तथा अशुद्ध वायु को शुद्ध करने के लिये उपयोग की जाती है।

Ozonizer ओज़ोनीकारक; आक्सीजन को ओज़ोन में परिणत करने का यंत्र।

Ozonometer ओज़ोन मापक यंत्र; वायु में ओज़ोन का परिमाण मापने का यंत्र।

# P

Packfong पैकफाँग नामक धातु-मिश्रण जिसे चीनी निकिल सिल्वर भी कहते हैं। इसमें ४० भाग तांबा, ३२ भाग निकिल, २५ भाग जस्त तथा ३ भाग लोहा मिलाया जाता है।

Paddle पतवार; नाव खेने का डांड।

Paint रंगना; रंग भरना; रंगीन चित्र बनाना। रंग; रोगन।

Painting चित्रकारी; चित्रकला।

Pan कड़ाही; द्रवों को उबालने का बड़ा पात्र। तराज़ू का पलड़ा।

Panchromatic Plates सर्ववर्णिक प्लेटें; रंगीन पदार्थों के फोटो उतारने की विशेष प्लेटें। इन पर उतारी हुई फोटो में वस्तु के विभिन्न रंग अलग-अलग गहराई के रूप में दिखलाई पड़ते हैं।

Pane काच की प्लेट ; दरवाज़ों या तसवीरों में जड़ने का काच।

Pantograph पैन्टोग्राफ़; चित्र-लेखन यंत्र; चित्रों या नकशों की बड़ी, छोटी या उसी आकार की नक़ल उतारने का उपकरण।

Paper काग़ज़। काग़ज़ बनाने का हुनर बहुत प्राचीनकाल से चला आता है। भारतवर्ष में अब भी कई जगह हाथ से काग़ज़ बनाया जाता है, जो मशीन के बने हुये काग़ज़ से ज़ियादा मजबूत होता है। कागज़ बनाने के लिये कपड़ों के चिथड़े, रद्दी काग़ज़, लकड़ी, सन, बांस तथा एस्पर्टो नामक एक घास काम में लाये जाते हैं। पहले इन चीज़ों का गूदा बनाया जाता है जिसे पल्प ( Pulp ) कहते हैं।

Papier Mache काग़ज़ के टुकड़ों को भिगो कर और कूट कर बनाया हुआ गूदा। इसमें मिट्टी मिला कर टोकरियां, खिलौने, डिब्बे, इत्यादि अनेक वस्तुयें बनाई जाती हैं।

Papins' Digester पैपिन का डाइजेस्टर। एक उपकरण जिसमें वे वस्तुयें उबाली जाती हैं जिनको गलाने के लिये पानी के क्वथनांक ( Boiling Point ) से भी अधिक ताप की आवश्यकता होती है। यह यंत्र ऊंचे पहाड़ों पर खाना पकाने के काम में भी लाया जाता है, क्योंकि ऊंचाई पर वायुभार कम होने के कारण पानी जल्दी उबल जाता है और दाल, सब्जी इत्यादि गलने नहीं पाती।

Parabola परवलय।

Parabolic परवलीय।

Parabolic Mirror परवलीय दर्पण, परवलय के आकार का दर्पण जो दूर रोशनी फेंकने वाले लैम्पों ( Search Lights ) में लगाया जाता है।

Parachor पैराशोर, अर्थात् किसी द्रव का एक निश्चित आन्तरिक दबाव पर नापा गया आणविक आयतन।

Parachute पैराशूट; अवरोहण छत्र; एक बड़ी और मज़बूत छतरी जिसकी सहायता से मनुष्य वायुयानों से कूद कर पृथ्वी पर उतर आते हैं। संकट के समय इस छतरी को लेकर कूदने से यह अपने आप खुल जाती है और कूदने वाला हवा में तैरता हुआ धीरे धीरे नीचे उतर आता है।

Paradox विरोधाभास; ऐसी घटनायें जो ऊपर से विरोधी जान पड़ें, परन्तु वास्तव में विरोधी न हों।

Paraffin मोम; इंग्लैंड में मिट्टी के तेल को भी पैरेफिन कहते हैं।

Paraffin, Liquid चिकित्सा में काम आने वाला शुद्ध किया हुआ पैरेफिन तेल जो पेट्रोलियम में से निकाला जाता है।

Paraffin Oil मिट्टी का तेल।

Paraffin Wax मोम; पेट्रोलियम में से निकाला जाने वाला मोम सदृश पदार्थ जिसकी मोमबत्तियां बनती हैं।

Paraffins पैरेफिन वर्ग के जैव रासायनिक यौगिक। ये कार्बन तथा हाइड्रोजन के यौगिक होते हैं तथा ज्वलनशील होते हैं। पैरेफिन वर्ग के यौगिकों में गैस, द्रव तथा ठोस तीनों तरह के पदार्थ होते हैं।

Parallax अपचार, च्युति।

Parallel समानान्तर।

Parallelogram समानान्तर चतुर्भुज।

Paramagnetic अनुचुम्बकीय ( see Magnetic Substances )।

Paramagnetism अनुचुम्बकत्व।

Para Rubber ( see Rubber ) ।

Paravane पेरावेन; टॉरपीडो के समान एक यंत्र जो युद्ध में जहाजों के नीचे लटका दिया जाता है। यह समुद्र में विचरण करने वाली शत्रु की पनडुब्बी नौकाओं ( Submarines ) तथा विस्फोटक सुरंगों को नष्ट कर देता है।

Parchment चर्मपत्र। कागज़ के आविष्कार से पूर्व चमड़े पर ही लिखने की प्रथा थी। आजकल तो पार्चमेंट का प्रयोग किताबों की जिल्द बांधने के लिये तथा ढोल इत्यादि मढ़ने के लिये ही किया जाता है।

Parchment Paper पार्चमेंट कागज़; ज़िंकक्लोराइड अथवा गंधकाम्ल में भिगोकर तैयार किया हुआ मोटा कागज़ जो पारदर्शक तथा बहुत मज़बूत होता है। यह महत्वपूर्ण खरीते लिखने के काम में आता है।

Paris Green पैरिस-ग्रीन; तांबे तथा संखिया का यौगिक विशेष जो हरे रंग का होता है तथा मच्छर, मक्खी इत्यादि जन्तुओं के मारने के काम में आता है।

Paris Plaster ( see Plaster of Paris ).

Part भाग; हिस्सा; अंश।

Partial आंशिक; अपूर्ण।

Partial Eclipse आंशिक ग्रहण।

Partial Fraction आंशिक भिन्न।

Partial Pressure आंशिक दबाव।

Partials ( mus. ) तंत्री के तार की झंकार में मुख्य स्वर के साथ उत्पन्न होने वाले गौण स्वर।

Particle कण; बहुत छोटा टुकड़ा।

Particles, Alpha एल्फाकण ( see Radio Activity ) ।

Particles, Beta बीटाकण ( see Radio Activity ) ।

Particular विशिष्ट; ख़ास।

Particular Enunciation विशिष्ट प्रतिज्ञा।

Parting पृथक्करण; चांदी तथा सोने के मिश्रण में से चांदी को शोरे के तेज़ाब में घोल कर पृथक कर देने की क्रिया।

Partition पृथक करने वाली दीवार।

Partition Law पार्थक्य नियम; किसी वस्तु का दो अमिश्रणीय द्रवों में एक साथ घुलने का नियम।

Parts किसी वस्तु के आवश्यक अंग।

Passive Iron निष्क्रिय लोह। तेज़ शोरे के तेज़ाब तथा अन्य कई द्रवों में डुबा कर निकाल लिया जाने से लोह निष्क्रिय हो जाता है, अर्थात उस पर फिर किसी तेज़ाब का असर नहीं होता।

Passivity of Metals धातुओं की निष्क्रियता। लोहे की भांति क्रोमियम इत्यादि धातुयें भी तेज़ाब में डुबाने से निष्क्रिय हो जाती हैं।

Paste लेही या लेही के समान पदार्थ।

Pastel रंग की पेंसिल।

Path पथ; मार्ग।

Peak उच्चतम बिन्दु।

Peak Load उच्चतम भार; वह अधिक से अधिक कार्यभार जिसे कोई मशीन थोड़ी देर के लिये सम्हाल सके।

Pearl मोती; मुक्ता; समुद्री सीप में निकलने वाले सुन्दर, चमकदार, बहुमूल्य मोती।

Pearl Ash पोटाशियम-कार्बोनेट नामक लवण का प्रचलित नाम।

Pearl Hardening कैल्शियम-सल्फेट के द्वारा ग्लेज़ ( चिकना ) कागज़ बनाने की क्रिया।

Pearlite ( see Steel ).

Pearl White बिस्मथ सब-नाइट्रेट नामक यौगिक।

Peat पीट; खनिज कोयले की एक जाति विशेष।

Pectin पैक्टिन; सेब, आड़ू, चुकन्दर इत्यादि फलों में पाया जाने वाला गोंद सदृश एक पदार्थ।

Peculiarity विशेषता; विशेष गुण।

Pedal पदिक; पैर से चलाया जाने वाला लीवर।

Pedal Curve पदिक वक्र।

Pedal Triangle पदिक त्रिभुज।

Peligot's Salt पैलीगॉट का लवण; पोटाशियम-क्लोरो-क्रोमेट नामक लवण।

Peltier Effect पैल्टियर प्रभाव। दो विभिन्न धातुओं के टुकड़ों को जोड़ कर उनमें यदि वैद्युत प्रवाह किया जाय तो ताप का उदय अथवा अपशोषण होता है, इसे पैल्टियर प्रभाव कहते हैं।

Pencil रेखावली; गुच्छ; पैन्सिल।

Pencil, Carbon कोयले की पैन्सिल; पैन्सिलनुमा बने हुये कोयले के टुकड़े।

Pencil of Rays किरण-गुच्छ।

Pencils लिखने की पैन्सिलें। काली पैन्सिलें, जिन्हें सीसा-पैन्सिल भी कहते हैं, ग्रैफाइट (Graphite) की बनती हैं। रंगीन पैन्सिलें रंगीन मिट्टियों की बनाई जाती हैं।

Pencils, Copying कापिंग पैन्सिल; कासनी रंग की पैन्सिल जिसका लिखा हुआ पानी लगा कर दूसरे काग़ज़ पर उतारा जा सकता है।

Pencils, Glass काच पर लिखने की पेंसिलें। ये विशेष प्रकार के मसालों की बनाई जाती हैं। इन से काच पर लिखा जा सकता है। ये कई रंगों की बनती हैं।

Pendulum दोलक; लटकन; लटका हुआ पिंड जो इधर-उधर गति करता है, जैसा घड़ियों का लटकन।

Pendulum, Compound यौगिक दोलक।

Pendulum, Harrison's Gridiron (see Gridiron Pendulum).

Pendulum, Simple सरल दोलक; डोरे या बारीक तार से लटका हुआ भारी पिंड।

Pentlandite पैन्टलैन्डाइट; निकिल का एक खनिज यौगिक।

Penetrability भेद्यता, भेदन करने का गुण या शक्ति।

Penetrate भेदन करना; भेद कर भीतर प्रवेश करना।

Penetration भेदन।

Pennyweight पैनीवेट; तोल का अंग्रेज़ी परिमाण। एक पैनीवेट २४ ग्रेन या २० औंस (ट्राय) का होता है।

Pentad पंचयोजी।

Pentagon पंचभुज; पांचभुजाओं वाला क्षेत्र।

Pentahedron पंच फलक।

Pentane Lamp (See Light, Standards of:).

Pentatomic पंचपरमाणविक।

Pentavalent पंचयोजी (see Valency)।

Pentode (see Valve).

Penumbra उपच्छाया। तेज़ रोशनीवाले लैम्प के सामने यदि कोई अपारदर्शक पिंड रक्खा जाय तो उस पिंड की छाया के दो भाग स्पष्ट मालूम होते हैं। छाया के बीच का गहरा भाग मुख्यछाया (Umbra) तथा बाहर की ओर का हलका भाग उपच्छाया (Penumbra) कहलाता है। ग्रहण-काल में पृथ्वी या चन्द्रमा की छाया के भी इसी प्रकार दो भाग होते हैं। जिन प्रदेशों पर मुख्यछाया पड़ती है वहाँ खग्रास ग्रहण दिखलाई पड़ता है तथा जहाँ उपच्छाया पड़ती है वहाँ आंशिक ग्रहण दिखलाई देता है।

Pepsin पेप्सिन; उदर में प्रोटीन को हज़म करने वाला ख़मीर विशेष। यह लहसुन में पाया जाता है।

Peptone पैप्टोन; उदर में प्रोटीन के पाचन से उत्पन्न होने वाला पदार्थ।

Per-cent प्रतिशत।

Percentage प्रतिशतता।

Perceptible प्रतीयमान; गोचर; जो ज्ञानेन्द्रियों द्वारा अनुभव किया जा सके।

Perception प्रतीति; ज्ञानेन्द्रियों का अनुभव।

Percussion आघात; चोट।

Percussion Cap बंदूकों में लगाने की टोपी। इसमें मर्करी-फलिमनेट नामक विस्फोटक पदार्थ भरा रहता है।

Percussion Drill आघात बर्मा; चट्टानों इत्यादि में आघात के द्वारा सूराख़ करने का यंत्र।

Percussion Instruments आघात वाद्य-यन्त्र; तबला, मृदङ्ग, ढोल, इत्यादि बाजे जो आघात से बजते हैं।

Perfect पूर्ण; उत्कृष्ट।

Perfect Cube पूर्ण घन।

Perfect Fluid सर्वांगीण तरल।

Perfect Gas आदर्श गैस।

Perfect Number पूर्ण संख्या।

Perfect Square पूर्ण वर्ग।

Perforate छिद्र करना।

Perforation छिद्र।

Perfume सुगंधि; ख़ुशबू।

Perfumes इत्र; सुगंधित द्रव्य। देशी इत्र चंदन के तेल पर बनाये जाते हैं, विलायती इत्र मद्यसार (Alcohol) पर बने हुये होते हैं। सुगंधित द्रव्य तीन प्रकार के होते हैं: (१) जान्तव-कस्तूरी, अम्बर; (२) वनस्पतिज-फूलों तथा सुगंधित द्रव्यों के उड़नशील तेल; (३)

कृत्रिम—कोल-तार से बनाये जाने वाले नाना प्रकार के सुगंधित द्रव।

Perhydrol परहाइड्रोल; हाइड्रोजन-परावसाइड का २०% घोल।

Periclase पेरिक्लेज़; रवेदार मैग्नेशियम आक्साइड।

Perimeter परिसीमा; किसी क्षेत्र की सीमा की लम्बाई।

Period निश्चित काल; आवृत्ति काल।

Period of Oscillation दोलन काल।

Periodic आवर्त्त; निश्चित काल के अन्तर से घटित होने वाला।

Periodic Classification आवर्त्त संविभाग; मैन्डलीव (Mendeleeff) नामक रूसी वैज्ञानिक द्वारा आविष्कृत तत्वों को श्रेणीबद्ध करने की प्रणाली। मैन्डलीव ने १८६९ ई० में तत्वों को उनके परमाणु-भारों की क्रमागत संख्याओं के अनुसार आठ खानों की एक सारिणी में जमा कर उनको आठ समूहों (Periods) में विभाजित कर दिया। एक समूह के सारे तत्व परस्पर सामञ्जस्य रखते हैं, अर्थात उनके गुण मिलते-जुलते पाये जाते हैं। आवर्त्त संविभाग के आधार पर मैन्डलीव ने कई ऐसे तत्वों के गुण वर्णन कर दिये थे, जो उस समय तक आविष्कृत नहीं हुये थे। इन तत्वों को उसने एक-तत्व (Eka-elements) नाम दिया, अर्थात सिलिकन से सामञ्जस्य रखने वाला तत्व एक-सिलिकन, बोरॉन से सामञ्जस्य रखने वाला तत्व एक-बोरॉन कहलाया। बाद में जब इन तत्वों का आविष्कार हुआ तो इनको स्कैन्डियम तथा जर्मेनियम नाम दिये गये।

Periodic Law आवर्त्त नियम; मैन्डलीव द्वारा प्रतिपादित तत्वों के गुणों की आवृत्ति का नियम। आवर्त्त-नियम का सारा निचोड़ मैन्डलीव के प्रारम्भिक वक्तव्य में आ जाता है। इस नियम में आठ बातें हैं:—

(१) यदि तत्वों को परमाणु-भारों के क्रम से रक्खा जाय तो उनके गुणों में आवृत्ति स्पष्ट मालूम पड़ती है।

(२) रासायनिक गुणों में सामञ्जस्य रखने वाले तत्वों के परमाणु-भारों का मान या तो लगभग एक-सा होता है, या उनमें निश्चित परिमाण का अन्तर होता है।

(३) तत्वों की परमाणु-भारों के अनुसार क्रमबद्धता उनकी योजनीयता (Valency) से भी सम्बन्ध रखती है।

(४) जो तत्व प्रकृति में बहुतायत से पाये जाते हैं उनके परमाणु-भार कम होते हैं तथा उनके गुण भी स्पष्ट होते हैं।

(५) तत्व के गुण उसके परमाणु-भार की संख्या पर निर्भर होते हैं।

(६) अभी तक जो तत्व आविष्कृत नहीं हुये हैं उनके आविष्कार की आशा है। उदाहरणार्थ, अल्युमिनियम तथा सिलिकन से सामञ्जस्य रखने वाले तत्वों के परमाणु-भार ६५ और ७५ के बीच में होंगे (ये दोनों तत्व आविष्कृत हो चुके हैं)।

(७) पास वाले तत्वों के परमाणु-भारों के आधार पर किसी तत्व का परमाणु-भार निश्चित किया जा सकता है।

(८) तत्वों के परमाणु-भारों के आधार पर उनके कुछ विशिष्ट गुण बतलाये जा सकते हैं।

Periodic Motion आवर्त्त गति।

Periodic System आवर्त्त प्रणाली। मैन्डलीव के आवर्त्त नियम के अनुसार तत्वों का श्रेणी-विभाग।

Periodic Table आवर्त्त सारिणी। मैन्डलीव के आवर्त्त संविभाग की सारिणी। इस सारिणी में बहुत कुछ परिवर्तन हो गये हैं (यह सारिणी परिशिष्ट में दी हुई है)।

Periodic Time आवर्त्त काल; दोलन काल; कम्पन काल।

Periodicity आवृत्ति-गुण।

Peripheral परिवृत्तीय; क्षेत्र के घेरे से सम्बन्ध रखने वाला।

Periphery घेरा; परिवृत्त।

Periscope पेरिस्कोप; परिवीक्षण यंत्र; आंखों की ओट में रहने वाले पदार्थों को देखने की दूरबीन विशेष। पेरिस्कोप की नली खड़ी रक्खी जाती है और इसके ऊपर के सिरे में, जो देखने वाले के सिर से बहुत ऊंचा रहता है, एक त्रिपार्श्व लगा रहता है। पनडुब्बी नौकाओं (Submarines) में लगी हुई पेरिस्कोप का सिरा जल से ऊपर निकला रहता है जिसके द्वारा नौका के भीतर बैठे हुये दर्शक को ऊपर के सब

पदार्थ नज़र आते रहते हैं। युद्ध में खाइयों के भीतर बैठे हुये सिपाही भी पेरिस्कोप के द्वारा ऊपर के मैदान का दृश्य देखते रहते हैं।

Permanent स्थायी; अपरिवर्त्तनशील।

Permanent Magnet ( see Magnet, Permanent ).

Permanent Way रेल की पटरी तथा सड़क।

Permanent White बेरियम-सल्फेट नामक यौगिक जो सफेद रंग की तरह काम में लाया जाता है।

Permeability भेद्यता; प्रवेश-क्षमता।

Permeability, Magnetic चुम्बकत्व-ग्रहण क्षमता; किसी चुम्बकीय पदार्थ की चुम्बकत्व ग्रहण करने की शक्ति का परिमाण।

Permeable भेद्य; प्रवेश्य; जिसमें तरल पदार्थ छनकर निकल जावें।

Permeable, Semi अर्द्ध-प्रवेश्य; जिसमें होकर द्रव तो छन आवें, परन्तु द्रव में घुले हुये अन्य पदार्थ न निकल सकें।

Permeameter चुम्बकत्व ग्रहण-क्षमता-मापक यंत्र।

Permutation विविध विन्यास; गणित का एक नियम जिसके द्वारा यह गणना की जाती है कि दी हुई विभिन्न वस्तुओं को कितने प्रकार से क्रमबद्ध किया जा सकता है।

Permutit Process परम्यूटिट क्रिया; कठोर जल ( Hard Water ) को मृदु ( Soft ) करने की क्रिया विशेष।

Perpendicular लम्ब।

Perpetual सतत; चिरस्थायी। इस अपार ब्रह्माण्ड में कोई भी वस्तु या पदार्थ चिरस्थायी नहीं है. सब नाशवान हैं। साधारणतया इस पृथ्वी के अन्त तक रहने वाली वस्तुओं को चिरस्थायी कहा जाता है।

Perpetual Motion अविरत गति ( see Motion, Perpetual )।

Persistence of Vision दृष्टि-स्थिरता। नेत्र-पटल पर वस्तुओं के जो प्रतिबिम्ब पड़ते हैं, वे तुरन्त ही मिट नहीं जाते बल्कि कुछ क्षण तक बने रहते हैं। यदि किसी तेज़ प्रकाश को देखकर एकदम आंखें मूंद ली जावें तोभी उस प्रकाश का आलोक प्रतीत होता रहता है। नेत्रों के इसी स्वभाव के कारण जलते हुये अंगार को जल्दी-जल्दी घुमाने से आग का एक चक्र-सा दिखलाई पड़ता है।

Perspective दूर दृश्य। यदि बराबर आकार की वस्तुयें एक कतार में बहुत दूर तक रक्खी हुई हों तो दूरी के अनुसार वे वस्तुयें छोटी होती हुई दिखलाई पड़ती।

Perturbation स्थानच्युति; पथ-भ्रष्ट हो जाना।

Pestle खरल की मूसली।

Petalite पैटैलाइट; लिथियम अल्युमिनियम सिलिकेट नामक खनिज यौगिक, जिसमें से लिथियम धातु प्राप्त होती है।

Petrifaction कठोरण; सिलिका के पैवस्त होने से पृथ्वीस्थ लकड़ी के टुकड़ों का पत्थर के समान कठोर बन जाना।

Petrification प्रस्तरण; प्राकृतिक रासायनिक क्रियाओं से वस्तुओं का रूप बदल कर पत्थर अथवा पत्थर के समान बन जाना।

Petrol पेट्रोल; पेट्रोलियम से प्राप्त होने वाला अत्यन्त हलका तथा उड़नशील तेल जिससे मोटर के इंजन चलते हैं। इसे गैसोलीन ( Gasoline ) तथा मोटर-स्पिरिट ( Motor-Spirit ) भी कहते हैं।

Petroleum पेट्रोलियम; खनिज तेल। पृथ्वी में से निकलने वाले सभी तेल पेट्रोलियम कहलाते हैं, यद्यपि भिन्न-भिन्न प्रदेशों में निकलने वाले तेलों की रचना भिन्न-भिन्न होती है। पेट्रोलियम ख़ास-ख़ास प्रदेशों में ही पाया जाता है। इसे निकालने के लिये भूमि में सूराख खोदे जाते हैं। इन सूराखों में होकर पेट्रोलियम बड़े वेग के साथ बाहर निकलता है। कहीं-कहीं तो २०० फीट तक ऊँची जाने वाली धार निकलती है। पहले तो इसमें से जल के अंश को पृथक किया जाता है, फिर आंशिक-स्रवण ( Fractional Distillation ) के द्वारा पेट्रोलियम से कई उपयोगी पदार्थ प्राप्त किये जाते हैं, जिनमें मुख्य ये हैं: साइमोजीन ( Cymogene ) रिगोलीन ( Rhigolene), पेट्रोलियम ईथर ( Petroleum Ether ), पेट्रोल या गैसोलिन (Petrol or Gasoline), बैनज़िन या बैनोज़िन

(Benzine or Benzolene), किरासिन या मिट्टी का तेल (Kerosene), मशीनों को औंगने के तेल (Lubricating Oils), वैसलीन (Vasceline), पैरैफिन मोम ( Paraffin Wax), तथा अस्फाल्ट या डामर ( Asphalt )। पेट्रोलियम जैव-रसायन के हाइड्रोकार्बन वर्ग का यौगिक है। इसमें उपर्युक्त विभिन्न 'टुकड़ों' ( Cuts ) के परिमाण लगभग इस प्रकार होते हैं : गैस-आयल ४८%, पेट्रोल २५.८%, मिट्टी का तेल ९.८%, औंगने के तेल ४.२%, अस्फाल्ट तथा कोक २.४%, अन्य पदार्थ ६%, छीजन३.७%। आजकल पेट्रोलियम को तड़का कर उसका अधिकांश भाग पेट्रोल में परिवर्त्तित कर लिया जाता है।

troleum Ether पेट्रोलियम ईथर। यह चिकने तेलों को घोलने के काम में आता है।

troleum Jelly पेट्रोलियम जेली। इसी को शुद्ध करके वैसलीन बनाया जाता है। यह मशीनों पर लगाई जाती है तथा इसमें औषधियां मिला कर डाक्टरी मरहम बनाये जाते हैं।

wter प्यूटर; रांग में जस्त, तांबा तथा सुरमा मिला कर बनाई जाने वाली एक मिश्र-धातु। पहले इसके बर्तन बहुत बनाये जाते थे।

antoscope चलचित्र दर्शक ( see Cinematograph )।

araoh's Serpent ऐन्द्रजालिक सर्प। पारद के सल्फोसायनेट ( Mercury Sulphocyanate) नामक लवण की टिकियां बना कर यदि उन्हें जलाया जाय तो राख का एक लम्बा साँप-सा बन जाता है। इसे फ़राऊन का सांप कहते हैं। बाज़ार में फ़राऊन के सांप की टिकिया आजकल बहुत बिकती हैं।

armaceutical औषधि निर्माण सम्बन्धी।

armaceutist (Pharmacist) औषधि निर्माण-कला विशारद।

armacolite फार्मेकोलाइट; संखिया का एक खनिज यौगिक।

armacology औषधियों के गुणों तथा क्रियाओं से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान।

ase कला; क्रमावस्था; क्रमागत अवस्था; पहलू।

ase Rule क्रमावस्था नियम।

Phase Difference तरंगों का क्रमागत दशान्तर।

Phenols फीनोल नामक जैव-रासायनिक यौगिकों का वर्ग। ये यौगिक वासज ( Aromatic ) भी कहलाते हैं। इनमें कार्बोलिक एसिड मुख्य है। यह रंगों, औषधियों, विस्फोटक पदार्थों तथा कृत्रिम राल बनानेके काम में आता है। फीनोल यौगिक जीवाणुनाशक होते हैं।

Phenomena प्राकृतिक अथवा भौतिक घटनायें।

Phenomenon प्राकृतिक घटना; Phenomena का एक वचन।

Philosopher's Stone पारस-पत्थर; पारसमणि जिसके छूने से लोहे का सोना बन जाना कहा जाता है। प्राचीनकाल के दार्शनिकों का पारसमणि के अस्तित्व में पक्का विश्वास था, परन्तु आजकल इसे केवल शेखचिल्लियों की कल्पना समझा जाता है।

Philosopher's Wool सफेदा जो आखों में भी डाला जाता है। यह जस्त को जला कर बनाया जाता है तथा जस्त का फूला हुआ आक्साइड होता है।

Phlogisticated Air फ्लाजिस्टन संयुक्त वायु ( see Phlogiston Theory )।

Phlogiston Theory फ्लाजिस्टनवाद। पदार्थों की जलनशीलता के सम्बन्ध में पुरानी कल्पना, जो बिलकुल गलत प्रमाणित हुई। फ्लाजिस्टन वादियों के कथनानुसार प्रत्येक जलनशील पदार्थ में फ्लाजिस्टन नामक एक सूक्ष्म तत्व रहता है, जो पदार्थों को जलाने से निकल कर वायु में मिल जाता है। आजकल जलनशीलता का बहुत व्यापक अर्थ लिया जाता है। जिन रासायनिक क्रियाओं में ताप तथा प्रकाश उत्पन्न होता है, वे सब जलने की क्रियायें ( Combustion ) कहलाती हैं।

Phonetics उच्चारण-विज्ञान; शब्दों के ठीक-ठीक उच्चारण से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान।

Phonograph फोनोग्राफ ( see Gramophone )

Phonometer शब्द-स्पंदन गणक यंत्र।

Phosgene फास्जीन; एक अत्यन्त विषैली गैस जिसका युद्ध में उपयोग किया जाता है। यह गैस क्लोरीन तथा कार्बन मोनॉक्साइड का यौगिक होती है ( see Chemical Warfare )।

Phosphor-bronze फास्फोरस संयुक्त कांसा; एक अत्यन्त उपयोगी मिश्रधातु जिसमें तांबा, रांग तथा फास्फोरस का कुछ अंश मिला रहता है।

Phosphor-tin फास्फोरस संयुक्त रांगा।

Phosphoresce स्फुरित होना।

Phosphorescence स्फुरण; स्फुर-दीप्ति; स्व-प्रकाश-युक्त होने का गुण। कैल्शियम सल्फाइड (Calcium Sulphide) जिसे बाल्मेन का प्रकाशयुक्त रंग (Balmain's Luminous Paint) भी कहते हैं, बेरियम सल्फाइड तथा ज़िंक सल्फाइड नामक रुयगों में यह गुण होता है कि, यदि इन्हें कुछ देर तक सूर्य के प्रकाश में रख दिया जाय तो ये बहुत देर तक दमकते रहते हैं तथा अंधेरे में प्रकाशयुक्त मालूम पड़ते हैं। इस गुण को स्फुरण कहते हैं।

Phosphorescent स्फुर-दीप्ति।

Phosphoroscope, Becquerel's बेकरल का स्फुर-दीप्ति दर्शक यंत्र।

Photocatalysis प्रकाशानुघटन (see Photochemisty)।

Photochemical Equivalence प्रकाश-रासायनिक तुल्यता।

Photochemical Induction प्रकाश-रासायनिक उपपादन।

Photochemical Sensitiser प्रकाश-रासायनिक क्रिया उत्तेजक।

Photochemistry प्रकाश रसायन; रासायनिक क्रियाओं पर प्रकाश के प्रभाव से सम्बन्ध रखने वाला रसायन। बहुत सी रासायनिक क्रियाओं में प्रकाश किरणें उत्प्रेरक (Catalytic Agent) का काम करती हैं अर्थात् उनके प्रभाव से रासायनिक क्रिया की गति तीव्र या मन्द हो जाती है। इस घटना को Photocatalysis कहते हैं।

Photochromy वर्ण छाया चित्रण; रंगीन फोटोग्राफ उतारने की विधा।

Photo-conductivity प्रकाशज चालकता; प्रकाश के प्रभाव से उत्पन्न होने वाली वैद्युत चालकता।

Photo-electric Cells प्रकाश-वैद्युत घट; ऐसे वैद्युत-घट जिनके वैद्युत-प्रवाह प्रकाश के प्रभाव से परिवर्तित होते रहते हैं।

Photo-electric Currents प्रकाश-वैद्युत धारायें; प्रकाश के प्रभाव से Photo-electric Cells में उत्पन्न होने वाली विद्युत की धारायें।

Photo-electric Effect प्रकाश-वैद्युत प्रभाव; प्रकाश किरणों के प्रभाव से धातुओं की ऊपरी सतह में से ऋण-विद्युत्कणों (Electrons) का बाहर निकलना। यह प्रभाव क्षार-वर्गीय धातुओं (Alkali Metals) पर अधिक स्पष्ट रूप में होता है।

Photo-electricity प्रकाश-विद्युत; प्रकाश-वैद्युत प्रभाव से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान। इस दिशा में अनेक गवेषणापूर्ण अनुसंधान किये जा रहे हैं क्योंकि प्रकाश की रचना का वर्णन करने वाले दोनों मतों का दारमदार इसी पर है। प्रकाश किरणों के सारे व्यापार तरंगवाद से सिद्ध हो जाते हैं। परन्तु फोटो-इलेक्ट्रिक प्रभाव को सिद्ध करने के लिये क्वान्टमवाद की शरण लेनी पड़ती है।

Photo-electron प्रकाशज विद्युत्कण; प्रकाश-वैद्युत प्रभाव के फलस्वरूप धातु में से निकलने वाला विद्युत्कण।

Photo-engraving फोटो चित्रांकन; फोटो छापने के ब्लाक बनाना (see Engraving, Photo)।

Photoglyphy फोटो खोदना; धातु की चादरों पर फोटो के चित्र खोदने की क्रिया।

Photograph छाया चित्र; फोटो के कैमरा द्वारा उतारा हुआ चित्र।

Photographic छाया चित्रण सम्बन्धी।

Photographic Camera फोटो उतारने का कैमरा। कैमरा की बनावट एक प्रकाश-अभेद्य (Light-tight) बक्स की तरह होती है। इस बक्स के एक ओर छिद्र में लैन्स लगे रहते हैं जिनके द्वारा वस्तुओं का प्रतिबिम्ब दूसरी ओर लगी हुई आलोक-चेतन (Sensitive) प्लेट पर पड़ता है। घटिया कैमरों में केवल एक लैन्स होता है परन्तु बढ़िया कैमरों का उपदृश्य लैन्स (Objective) कई लैन्सों को संयोग करके बनाया जाता है जिससे

अपेरण ( See Aberration ) न हो। बहुत दूर की वस्तुओं के फोटो उतारने के लिये टेली-फोटो लैन्स का उपयोग किया जाता है। प्रतिबिम्ब को प्लेट पर स्पष्ट केन्द्रीभूत ( Focus ) करने के लिये लैन्स को आगे-पीछे सरकाने का प्रबन्ध रहता है। कैमरा की उत्तमता उसके लैन्स की शक्ति (Power) पर निर्भर होती है। लैन्स की खिड़की को खोलने के लिये एक शटर ( Shutter ) रहता है। अच्छे शटर के द्वारा १ सेंकड से $\frac{1}{४०००}$ सेंकड तक कैमरा की खिड़की को इच्छानुसार खुला रक्खा जा सकता है। शटर भी कई प्रकार के होते हैं। बहुत से कैमरों में फोकस देखने के लिये पीछे एक स्क्रीन ( Screen ) लगी रहती है। परन्तु छोटे कैमरों में दूरीमापक उपकरण ( Distance-meter ) लगा रहता है। फोटो ली जाने वाली वस्तु को देखने के लिये इनमें वस्तु-दर्शक ( View-finder ) भी लगा होता है। कैमरों को अधिक उपयोगी तथा उपादेय बनाने के प्रयत्न जारी हैं तथा नित्य नये-नये प्रकार के कैमरे निकलते रहते हैं। कैमरा कई प्रकार के होते हैं: (१) दस्ती कैमरा (Hand Camera) इसे शौकीन लोग तथा अखबार वाले उपयोग में लाते हैं। इसमें रोल-फिल्म (Roll-Film) लगाई जाती है। अमेरिका निवासी ईस्टमैन ( Eastman) ने सबसे पहले (१८८८) इस प्रकार का कैमरा बनाया। सुप्रसिद्ध कोडक (Kodak) कैमरा ईस्टमैन का ही आविष्कार है। ( २ ) प्लेट-कैमरा ( Plate Camera )-फोटोग्राफरों के काम का बड़ा कैमरा। ( ३ ) आवर्त्तन कैमरा ( Reflex Camera )-इसमें यह खूबी होती है कि फोटोग्राफर को फोटो ली जाने वाली वस्तु का प्रतिबिम्ब तसवीर उतारने के समय तक दिखलाई देता रहता है जिससे फोकस में ग़लती नहीं होने पाती। यह कैमरा बहुत अच्छा तथा मूल्यवान होता है। ( ४ ) चल-चित्र कैमरा (Movie Camera )-यह सिनेमा की फिल्म उतारने के काम में आता है। इसका लैन्स बहुत शक्तिशाली होता है तथा इसमें फिल्म को घुमाने के लिये हैन्डिल लगा रहता है। (५) चित्र-वर्द्धक कैमरा ( Enlarger )-इसके द्वारा छोटी तसवीर से बड़ी तसवीर उतारी जाती है। इसमें छोटी फोटो का निगेटिव लगा दिया जाता है तथा इच्छानुसार बड़े आकार का प्रतिबिम्ब फोटो के काग़ज़ पर उतारा जा सकता है।

Photographic Goods or Materials छाया-चित्रण में काम आने वाले उपकरण तथा पदार्थ।

Photographic Lens छाया-चित्रण ताल; कैमरा में लगाया जाने वाला लैन्स।

Photographic Plate or Film फोटो उतारने की प्लेट या फिलम। प्रारम्भ में काच की पतली प्लेटें ही फोटो उतारने के काम में आती थीं। परन्तु ईस्टमैन ने १८८४ ई० में सेल्युलायड की फिल्म का आविष्कार करके बहुत सहूलियत पैदा करदी। प्लेटों तथा फिल्मों पर सरेस में घुला हुआ चांदी के एक लवण का पतला परत चढा रहता है। अधिकतर सिल्वर-ब्रोमाइड काम में लाया जाता है। आलोक-चेतनता के लिहाज़ से प्लेटें तथा फिल्में कई प्रकार की बनाई जाती हैं। अति-चेतन ( High-speed ) फिल्मों या प्लेटों पर मन्द प्रकाश का भी बहुत शीघ्र प्रभाव पड़ता है। एकवर्णिक ( Orthochromatic ) तथा सर्व-वर्णिक ( Panchromatic ) प्लेटें अथवा फिल्में बहुत अच्छी होती हैं तथा आजकल अधिकतर इन्हीं को व्यवहार में लाया जाता है।

Photography फोटोग्राफी; छाया चित्रण; कैमरा के द्वारा फोटो उतारने की विद्या। इस विद्या ने बहुत उन्नति की है तथा इस दिशा में नित्य नये प्रयोग किये जा रहे हैं। यह इस युग की अत्यन्त महत्त्वपूर्ण देन है। सिनेमा इसी का बालक है। फोटोग्राफी का सारा दारमदार चांदी के लवणों की आलोक-चेतनता (Sensitiveness ) पर है। चांदी के लवणों में यह विचित्र गुण होता है कि वे प्रकाश दिखलाने से तुरन्त काले पड़ने लगते हैं। छायाचित्र उतारने के लिये इस गुण का उपयोग सबसे पहले टामस वेजवुड ( Thomas Wedgewood ) ने १८०२ ई० में किया।

जिस वस्तु का फोटो उतारना हो उसका पहले कैमरे के द्वारा फोकस ( Focus ) मिलाते हैं, अर्थात् कैमरा के लैन्स को आगे-पीछे सरका कर यह देखते हैं कि वस्तु का स्पष्ट प्रतिबिम्ब प्लेट पर पड़े। फिर प्लेट या फिल्म को अनावृत (Expose) करते हैं, अर्थात् लैन्स की खिड़की को शटर के द्वारा कुछ क्षण के लिये

खोल देते हैं जिससे वस्तु का प्रतिबिम्ब प्लेट पर पड़ता है। अनावृति (Exposure) का समय कई बातों पर निर्भर होता है। यदि लैन्स अच्छा हो, प्लेट अति आलोक-चेतन हो, तथा वस्तु पर खूब प्रकाश पड़ रहा हो, तो बहुत अल्प अनावृति की आवश्यकता होती है। गति करती हुई वस्तुओं के लिये भी अल्प अनावृति आवश्यक है। फोटो की अच्छाई अनावृति पर ही निर्भर होती है। यदि अनावृति ठीक न हुई हो तो फोटो बिगड़ जाती है। अनावृति के बाद प्लेट या फिल्म पर कुछ भी परिवर्तन नहीं दिखलाई पड़ता परन्तु वास्तव में उस पर प्रकाश का असर हो जाता है। अनावृत की हुई प्लेट या फिल्म को अंधकार गृह (Dark Room) में लेजा कर रासायनिक पदार्थों के घोल में डाल कर विकसित (Develop) करते हैं जिससे अदृश्य छायाचित्र उभर आता है। अंधकार-गृह में मन्द-मन्द लाल रोशनी रहती है क्योंकि लाल रंग के प्रकाश का फोटो की प्लेट पर कुछ असर नहीं होता है। विकसित प्लेट को स्थायी (Fix) करके सुखा लिया जाता है। प्लेट पर उतरा हुआ चित्र 'नैगेटिव' (Negative) कहलाता है। नैगेटिव में वस्तु का सफेद भाग काला तथा काला भाग सफेद दिखलाई पड़ता है। नैगेटिव में कुछ कमी मालूम पड़े तो पेंसिल से उसका दोष-निवारण (Retouching) कर दिया जाता है। इस नैगेटिव को मसाला लगे हुये काग़ज़ पर रखकर प्रकाश दिखलाने से वस्तु का वास्तविक चित्र (Positive) छप जाता है। विभिन्न रासायनिक पदार्थों के घोलों में डुबाने से तसवीरों का रंग हरा, पीला या किरमिजी हो जाता है। इस क्रिया को रंजन (Toning) कहते हैं। चमकदार (Glazed) बनाने के लिये छपी हुई गीली फोटो को काच या सेल्युलाइड की प्लेट पर चिपका कर सुखा देते हैं।

Photography, Aerial आकाशीय छायाचित्रण। उड़ते हुए हवाई जहाज़ में से पृथ्वीतल के क्षेत्रों की फोटो उतारना।

Pho'ography, Amateur शौकिया छाया-चित्रण। मनोरंजन के लिये महत्त्वपूर्ण व्यक्तियों, घटनाओं अथवा दृश्यों के फोटो उतारना।

Photography, Colour वर्ण छाया-चित्रण; रंगीन फोटो उतारना। इस कार्य के लिये विशेष प्रकार की प्लेटें बनाई जाती हैं। इस दिशा में अभी सन्तोषजनक सफलता प्राप्त नहीं हुई है।

Photography, Commercial व्यापारिक छाया-चित्रण। अख़बारों के लिये, विज्ञापनबाज़ी के लिये तथा पैमायश के लिये फोटो उतारना फोटोग्राफी के इस विभाग के अन्तर्गत हैं। व्यापारिक फोटोग्राफी के लिये बहुत बढ़िया कैमरों की आवश्यकता होती है।

Photography, Motion-picture चल-चित्र छाया-चित्रण; सिनेमा की फिल्म बनाना। इसके लिये विशेष प्रकार का कैमरा आवश्यक होता है। बहुत से लोग शौकिया भी फिल्म उतारते हैं। इस कार्य के लिये छोटे कैमरे बनाये जाते हैं जिनमें कम चौड़ी फिल्म लगती है।

Photography, Scientific वैज्ञानिक छाया-चित्रण; वैज्ञानिक अनुसंधानों के लिये भौतिक या रासायनिक घटनाओं के फोटो उतारना।

Photography, X-Ray एक्स-रे फोटोग्राफी; अज्ञात-रश्मि छाया-चित्रण। एक्स रे के द्वारा शरीर के अंगों की फोटो उतारना। कोई हड्डी टूट गई हो तो एक्स-रे फोटोग्राफ से पता लग जाता है।

Photogravure फोटो चित्र-मुद्रण; फोटो की तसवीरों के ब्लाक बनाने तथा छापने की क्रिया विशेष। इस क्रिया से छापी हुई तसवीरें बहुत साफ़ होती हैं तथा इनमें हाफ टोन चित्रों के समान दाने नहीं दिखलाई पड़ते।

Photo-lithography फोटो प्रस्तर-मुद्रण; लिथो के द्वारा फोटो की तसवीरें छापने की क्रिया।

Photometer दीप्तिमापक यंत्र; दीपकों की प्रकाश-सामर्थ्य नापने अथवा तुलना करने का उपकरण।

Photometer, Bunsen's Grease-spot बुन्सन का तैल-बिन्दु दीप्ति-मापक। काग़ज़ पर तेल का धब्बा लगा कर उसके एक ओर प्रमाण-दीप तथा दूसरी ओर वह दीप रखते हैं जिसकी दीप्ति नापनी हो। दोनों दीपों को इस प्रकार आगे-पीछे सरकाते हैं कि तेल का धब्बा दिखाई न पड़े। फिर काग़ज़ से दोनों दीपों की दूरी नाप कर गणना कर लेते हैं।

Photometer, Flicker कम्पन दीप्तिमापक। रंगीन रोशनी वाले दीपकों की प्रकाश-सामर्थ्य नापने का उपकरण।

Photometer, Rumford's रमफोर्ड का दीप्तिमापक। प्रमाणदीप तथा निश्चित किये जाने वाले दीप को इस प्रकार आगे पीछे रखते हैं कि उनके सामने रक्खे हुए अपारदर्शक पिंड की छाया समान गहराई की बने। फिर उनकी दूरी नाप कर गणना कर लेते हैं।

Photometer, Shadow छाया दीप्तिमापक ( see Photometer Rumford )।

Photometry प्रकाशमिति; प्रकाश के आलोक को नापने का विज्ञान। यह विज्ञान मुख्यतया दीपकों की प्रकाश-सामर्थ्य नापने से सम्बन्ध रखता है।

Photo-micrograph सूक्ष्म चित्रक; अत्यन्त सूक्ष्म वस्तुओं के चित्र उतारने का कैमरा। इसकी बनावट अणुवीक्षण यंत्र के समान होती है।

Photo-micrography सूक्ष्म-चित्र विद्या; अत्यन्त सूक्ष्म वस्तुओं के फोटो उतारने की क्रिया।

Photon फोटन; प्रकाश-कण। प्रकाश की रचना के सम्बन्ध में एक मत ने यह सिद्ध कर दिया है कि प्रकाश 'कणों' के रूप में चारों ओर फैलता है। फोटो-इलैक्ट्रिक प्रभाव इन्हीं प्रकाश कणों के कारण होता है। एक 'फोटन' का भार —

$\frac{२०१९ \times २९९७,९०,००,०००}{१०^{३८}}$ ग्राम होता है।

Photoscope प्रकाशवीक्षण यंत्र।

Photosphere दीप्तिमंडल; सूर्य के चारों ओर आलोकित गैसों का आवरण।

Photostat फोटोस्टैट; कैमरा विशेष जिसके द्वारा नकशों, छपे हुये पृष्ठों, दस्तावेज़ों, खरीतों, इत्यादि के फोटो लिये जाते हैं। इसमें नैगेटिव बजाय प्लेट या फिल्म पर बनने के, फोटो के काग़ज़ पर ही बनता है, और फिर इस नैगेटिव की फोटो लेने से पाज़िटिव तैयार हो जाता है।

Photo-synthesis प्रकाश संयोजन; प्रकाश की सहायता से वृक्षों का वायु में से कार्बन-डाइ-आक्साइड गैस का ग्रहण करना तथा उसमें से कार्बन का अंश अपने पोषण के लिये रख कर आक्सिजन का अंश बाहर निकाल देना। वृक्षों में एक हरे रंग का पदार्थ होता है जिसे पत्र-हरित (Chlorophyll) कहते हैं। इसमें यह गुण होता है कि वायु में मिश्रित कार्बन-डाइआक्साइड को विश्लिष्ट करके कार्बन तथा आक्सिजन बना दे। कार्बन वृक्ष में ही रह जाता है तथा आक्सिजन फिर वायु में मिल जाता है। परन्तु पत्र-हरित की यह क्रिया केवल सूर्य के प्रकाश में ही होती है, अंधकार में नहीं। इस क्रिया का मनुष्य के जीवन से बड़ा गहरा सम्बन्ध है। सारे जीव सांस ले-ले कर वायु की आक्सिजन को कार्बन-डाइ-आक्साइड में परिवर्तित करते रहते हैं। यदि वृक्ष इस कार्बन-डाइ-आक्साइड को ग्रहण करके आक्सिजन न निकालें तो सारा वायुमंडल कार्बन-डाइ-आक्साइड से भर जाय तथा जीव दम घुट कर मरने लगें। अतः वायु शुद्धि के लिये वृक्षों का रहना अत्यावश्यक है।

Photo-telegraphy चित्र-प्रेषण; तार द्वारा चित्रों को एक स्थान से दूसरे स्थान को भेजना। प्रेषित किया जाने वाला चित्र एक घूमने वाले ढोल जैसे यंत्र पर लपेट दिया जाता है तथा एक प्रकाश किरण इस पर डाली जाती है। चित्र की लकीरों से प्रकाश किरण पर जो प्रभाव होता है वह एक फोटो-इलैक्ट्रिक घट के द्वारा वैद्युत-प्रवाह में परिवर्तित हो जाता है। इस वैद्युत-प्रवाह को बिजली के यंत्रों द्वारा पुनः चित्र रूप में परिणत कर लिया जाता है।

Photo-type फोटो मुद्रण; हाफटोन ( Half-tone ) ब्लाकों से तसवीरों के छापने की क्रिया।

Physical प्राकृतिक; भौतिक।

Physical Changes भौतिक परिवर्तन।

Physical Chemistry भौतिक रसायन (see Chemistry)।

Physical Geography प्राकृतिक भूगोल।

Physical Phenomena भौतिक घटनायें; प्रकाश, विद्युत, ध्वनि इत्यादि से सम्बन्ध रखने वाली प्राकृतिक घटनायें।

Physicist भौतिक विज्ञानवेत्ता।

Physics भौतिक विज्ञान; प्राकृतिक घटनाओं से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान। भौतिक विज्ञान का अध्ययन प्राकृतिक पदार्थों तथा घटनाओं के उन गुणों

से प्रारम्भ होता है जो सब में एक समान हों। पदार्थों के विशिष्ट गुणों का विवेचन रसायन शास्त्र के अन्तर्गत है। जल का बर्फ या भाफ के रूप में परिवर्तित हो जाना भौतिक घटना है, क्योंकि लगभग सब द्रव ठंडे होने से जम जाते हैं तथा गर्म किये जाने से भाफ बन जाते हैं। परन्तु जल का आक्सिजन तथा हाइड्रोजन गैसों में विश्लिष्ट हो जाना रासायनिक क्रिया है। यन्त्र विज्ञान (Mechanics), ताप (Heat), प्रकाश (Light), विद्युत (Electricity), चुम्बकत्व (Magnetism), ध्वनि (Sound), तथा वैद्युत-चुम्बकीय विकिरण (Electro magnetic Radiation) भौतिक विज्ञान की शाखायें हैं। भौतिक विज्ञान में आज कल चार बातों को बहुत महत्व दिया जा रहा है: (१) आयन्स्टाइन का सापेक्षवाद (Theory of Relativity), (२) माक्सप्लांक का क्वान्टमवाद (Quantum Theory), (३) नील्सबोर का परमाणु रचनावाद (Structure of the Atom), तथा डी ब्रोगली इत्यादि का तरंग-गति-विज्ञान (Wave mechanics)।

Physics, Atomic परमाणविक भौतिक, परमाणु की रचना की व्याख्या करने वाला भौतिक विज्ञान। आजकल यह माना जाता है कि प्रत्येक परमाणु के गर्भ में एक केन्द्रक (Nucleus) होता है जिसके चारों ओर ऋण-विद्युत्कण (Electrons) चक्कर लगाते रहते हैं। केन्द्रक में केवल धन विद्युत्कण (Protons) ही नहीं होते बल्कि ऋण विद्युत्कण तथा उदासीन विद्युत्कण (Neutrons) भी होते हैं। भिन्न-भिन्न तत्वों के परमाणुओं में धन-कणों तथा ऋण-कणों की संख्या भिन्न भिन्न होती है। केन्द्रक की रचना के सम्बन्ध में अभीतक कोई मत निश्चित नहीं हो पाया है। नील्सबोर (Niels Bohr) नामक वैज्ञानिक ने परमाणु की रचना के बारे में सबसे पहले गवेषणा की।

Pi (Π) पाइ, ग्रीक वर्णमाला का एक अक्षर जो वृत्त की परिधि तथा व्यास के अनुपात का द्योतक माना जाता है, अर्थात् पाइ $=\frac{\text{वृत्त की परिधि}}{\text{वृत्त का व्यास}}$। पाइ का मान ७०० दशमलव अंक तक निकाला गया है। साधारणतया पाइ का मान $\frac{२२}{७}$ अथवा ३.१४. तथा $\frac{३५५}{११३}$ अथवा ३.१४१५९२९. लिया जाता है। वृत्त का क्षेत्रफल पाइ × (अर्द्धव्यास)$^२$ होता है, तथा वृत्त की परिधि २ × पाइ × अर्द्धव्यास होती है।

Pianoforte प्यानो नामक बाजा। इसमें हारमोनियम के समान परदे होते हैं जिनको दबाने से छोटी छोटी हथौड़ियां निश्चित स्वर के तारों पर टकरा कर ध्वनि उत्पन्न करती है।

Piccolo वंशी, बांसुरी।

Pickling धातु-मार्जन, धातुओं को रासायनिक द्रवों में स्नान कराना जिससे उनके ऊपर का मैल उतर जावे तथा वे चमकदार निकल आवें। शोरे के हलके तेज़ाब में डालने से लगभग सब धातुयें साफ हो जाती हैं।

Pick-up पिक अप, शब्द ग्राहक, रेडियो इत्यादि यंत्रों में लगाया जाने वाला एक उपकरण जो वैद्युत तरंगों को ध्वनि में परिवर्तित करता है।

Picture चित्र, आलेख्य, तसवीर।

Piezo-electric Effect सम्पीडन वैद्युत प्रभाव, क्वार्ट्ज़ के रवों में दबाव के कारण उत्पन्न होने वाला वैद्युत प्रभाव विशेष।

Piezometer सम्पीडनमापक यंत्र।

Pig Iron बीज लोह, अशुद्ध लोह जिसमें कार्बन का अंश मिला हुआ होता है।

Pigment रंग, रंगने वाला पदार्थ।

Pigmentation रंगीनपन, वर्णकता।

Pile राशि, ढेरी, गड्डी।

Pilot मार्गदर्शक, हवाई जहाज़ चलाने वाला।

Pilot Balloon मार्गदर्शक गुब्बारा, बैलून को उड़ाने से पूर्व हवा का रुख देखने के लिये छोड़ा गया छोटा गुब्बारा।

Pilot Engine मार्गदर्शक इंजन, गाड़ी से आगे चलने वाला इंजन जो यह देखने के लिये भेजा जाता है कि रेल की पटरी सुरक्षित है या नहीं।

Pilot Wire सहायक तार, बिजली के मुख्य तार के बराबर डाला हुआ पतला तार जो परीक्षा करने के काम में आता है।

Pincers चिमटी ।
Pinhole Camera सूची-छिद्र कैमरा। इस कैमरे में लैन्स के स्थान पर एक बारीक छिद्र होता है जिसके द्वारा वस्तु का प्रतिबिम्ब प्लेट पर पड़ता है ।
Pinion पिनियन; दांतेदार पहिया ।
Pintsch Gas पिंश गैस; जल की भाफ में तैल की भाफ मिला कर बनाई गई एक जलनशील गैस ।
Pipe नल । चिलम । बांसुरी के समान मुंह से बजाया जाने वाला बाजा ।
Pipe, Organ आर्गन-नलिका; ध्वनि-विज्ञान के प्रयोगों में काम आने वाला एक उपकरण ।
Pipe-clay एक विशेष प्रकार की मिट्टी जिसकी चिलमें बनाई जाती हैं ।
Pipette पिपेट; द्रवों को थोड़े-थोड़े परिमाण में नापने की नली विशेष ।
Pitch तारकोल से प्राप्त होने वाला एक काला पदार्थ । पेच की चूड़ी । स्वर की ऊँचाई या नीचाई ।
Pitchblende पिचब्लेण्ड; खनिज मिट्टी विशेष जिसमें से रेडियम निकाला जाता है ।
Pith लकड़ी का गूदा; सरकण्डे के भीतर का सफेद भाग ।
Pithball Electroscope पिथ-बाल विद्युद्दर्शक । पिंडों के आवेश की जाँच करने का एक अत्यन्त सरल उपकरण ।
Pivot आवर्त्तन-कीलक; कील जिस पर कोई चीज़ घूमती हो ।
Placer सोना या चाँदीयुक्त मिट्टी ।
Placer Mining मिट्टी को धोकर सोना या चाँदी प्राप्त करने की क्रिया ।
Plan मान-चित्र; स्थूल-चित्र; ढाँचा ।
Plane समतल । रन्दा नामक बढ़ई का औज़ार ।
Plane, Focal नाभितल ।
Plane, Horizontal क्षितितल; आड़ातल ।
Plane, Inclined तिरछा तल; आनत धरातल ( see Inclined Plane )
Plane, Rough खरदरा तल ।
Plane, Vertical ऊर्ध्व तल ।
Plane Angle समतल कोण ।
Plane Curve समतल वक्र ।
Plane Figure समतल क्षेत्र ।
Plane Geometry समतल ज्यामिति ।
Plane Surface समतल क्षेत्र ।
Plane Trigonometry समतल त्रिकोणमिति ।
Planet ग्रह; नक्षत्र; सूर्य के चारों ओर नियमित रूप से घूमने वाला आकाशीय पिण्ड ।
Planetarium कृत्रिम तारा-मण्डल; वेधशाला जिसमें आकाश के सारे मुख्य-मुख्य तारा, ग्रह, नक्षत्र इत्यादि उसी प्रकार गति करते हुये दिखलाये जाते हैं जिस प्रकार आकाश में ।
Planetary ग्रह-सम्बन्धी ।
Planetary Gear पारस्परिक गीयर; दाँतेदार पहियों का समूह जो एक साथ घूमता है ।
Planimeter प्लैनीमीटर; क्षेत्रफलमापक यन्त्र । टेढ़े-मेढ़े क्षेत्रों के क्षेत्रफल नापने का यंत्र ।
Planimetry क्षेत्रमिति ।
Plano-concave समनतोदर ।
Plano-convex समउन्नतोदर ।
Planometer समतलमापक यंत्र ।
Plant यंत्र; कोई विशेष कार्य करने वाली मशीन ।
Plasmolysis कोषाभिसरण; कुछ पेड़ों की पत्तियों में द्रवों को अभिसरण ( Osmosis ) करने का गुण ।
Plaster of Paris पैरिस प्लास्टर; कैल्शियम सल्फेट नामक खड़िया के समान पदार्थ । पानी में घोलने से इसकी लेही-सी बन जाती है, जो थोड़ी देर में जम कर कठोर हो जाती है । यह सांचे बनाने के काम में आता है ।
Plastic नमनीय; मुलायम; गीली मिट्टी के समान मुलायम ।
Plastic Sulphur मुलायम गन्धक; पिघले हुये गन्धक को पानी में डालने से वह रबड़ के समान मुलायम हो जाता है ।
Plasticity नमनीयता ।
Plate (n.) प्लेट; धातु की चादर; फोटो की प्लेट ।
Plate (v.) धातु लेपन करना; मुलम्मा करना ( see Electro-plating )
Plateau's Soap Solution प्लेटो का साबुन-घोल ।

साबुन के बबूले बनाने के लिये विशेष रीति से तैयार किया जाने वाला साबुन का घोल ।

Plate-glass समतल काच; काच की प्लेटें (see Glass, Plate) ।

Plating धातु लेपन; मुलम्मा करने की क्रिया ।

Platinized Asbestos प्लैटिनम संयुक्त एस्बेस्टस ।

Platinoid ताँबा, जस्त तथा निकिल का धातु-मिश्रण ।

Platinum-black प्लैटिनम कज्जल ।

Platinum Resistance Thermometer प्लैटिनम वैद्युत-विरोध तापमान, प्लैटिनम का बना हुआ बिजली का तापमापक यंत्र (Thermometer) जिसके द्वारा भट्टियों (Furnaces) के तापक्रम मालूम किये जाते हैं ।

Platinum-sponge प्लैटिनम स्पञ्ज; रासायनिक क्रिया से स्पञ्ज के समान रंध्रयुक्त बनाया हुआ प्लैटिनम ।

Plectrum मिज़राब; सितार, सरोद इत्यादि बजाने का उपकरण ।

Plenum वायु-प्रवेश प्रणाली; मकानों में शुद्ध वायु पहुँचाने तथा उनमें से अशुद्ध वायु निकालने की तरकीब ।

Pliability मुड़नशीलता ।

Pliable मुड़नशील; आसानी से मुड़ जाने वाला; मुलायम ।

Pliers सण्डासी; जम्बूरी ।

Plimsoll Line or Mark प्लिमसोल रेखा; जहाज़ों पर बना हुआ चिह्न, जो यह बतलाता है कि अधिक से अधिक उतना भार जहाज़ पर लादा जा सकता है कि चिह्न के नीचे का भाग पानी में डूब जाय । यदि यह रेखा पानी की सतह से बहुत ऊपर रहे तो जहाज़ के उलट जाने का डर रहता है, तथा यदि पानी के भीतर रहे तो जहाज़ के डूबने का भय रहता है ।

Plot अङ्कित करना ।

Plotting of Points विन्दु निर्धारण; खानेदार काग़ज़ पर, दिये हुये अङ्कों के अनुसार, विन्दु अङ्कित करना ।

Pluck सङ्कर्षण करना ।

Plug डाट; बिजली के तार से सम्बन्ध मिलाने का प्लग ।

Plug-gauge छिद्रमान; सूराख़ों का व्यास निश्चित करने का यंत्र ।

Plumbago प्लम्बैगो; ग्रैफाइट (Graphite) का प्रचलित नाम ।

Plumbing नलों को जोड़ने का काम ।

Plumb-line गुनिया; विलम्बन सूत्र; खड़ी वस्तुओं का सीधापन देखने का उपकरण ।

Plummet गुनिया; धरातल का सीधापन (Level) देखने का उपकरण ।

Plus धन (+) अर्थात जोड़ (सङ्कलन) का चिह्न ।

Pluviometer वृष्टिमापक यंत्र (see Rain-gauge) ।

Pneumatic वायवीय; वायु अथवा गैस सम्बन्धी ।

Pneumatic Post सङ्कर्षण डाक; हवा के ज़ोर से चलने वाला यंत्र जिसमें चिट्ठियाँ हवा से खिंच-खिंच कर थैलों में भर जाती हैं ।

Pneumatic Trough गैस संग्राहक पात्र; एक उपकरण जो काच के पात्रों में गैस भरने के लिये उपयोग किया जाता है ।

Pneumatic Tyre वायु पूरित टायर (see Tyre) ।

Pneumatics वायुगति विज्ञान; गैसीय पदार्थों से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान ।

Point विन्दु; नुक़्ता; नोक ।

Point, Angular कोण-विन्दु ।

Point, Boiling क्वथनांक; द्रव का वह तापक्रम जिस पर वह उबलता है ।

Point, Cardinal निर्दिष्ट विन्दु ।

Point, Decimal दशमलव विन्दु (see Decimal)

Point, Freezing हिमाङ्क; द्रव के जमने का तापक्रम ।

Point, Resting विराम विन्दु ।

Point, Zero शून्य-विन्दु ।

Point-discharge सूच्यग्र विसर्ग; नोकदार वैद्युत-आविष्ट वस्तु में से विद्युत का वायु में विसर्ग ।

Point of Application प्रयोग विन्दु ।

Point of Contact स्पर्श विन्दु ।

Point of Incidence सम्पात विन्दु ।

Point of Intersection काट विन्दु ।

Point of Support आधार विन्दु ।

Point of Suspension अवलम्बन विन्दु ।

Pointed नोकदार ।

Pointer सूचक; निर्देशक; प्रदर्शक।

Points, Concyclic एक वृत्तीय विन्दु।

Points, Conjugate सम्बद्ध विन्दु।

Points, Fixed, of a Thermometer तापमापक यंत्र के निश्चित विन्दु। तापमापक यंत्रों पर चिह्न लगाने के लिये दो निश्चित विन्दु मान लिये गये हैं—(१) पानी का क्वथनांक (Boiling Point) तथा (२) पानी का हिमाङ्क (Freezing Point)। सेण्टीग्रेड थर्मामीटर में हिमाङ्क ०° तथा क्वथनाङ्क १००° होता है, तथा इन दोनों विन्दुओं के बीच की दूरी १०० भागों में विभाजित करदी जाती है, जिन्हें डिगरियाँ (Degrees) कहते हैं। फारनहाइट (Fahrenheit) थर्मामीटर में हिमांक ३२° तथा क्वथनांक २१२° होता है और इन दोनों के बीच में १८० डिगरियाँ होती हैं। रोमर (Reaumer) थर्मामीटर में हिमांक ०° तथा क्वथनांक १८०° होता है तथा दोनों के बीच में १८० डिगरियाँ होती हैं।

Points of Compass दिक्सूचक यंत्र पर बने हुये दिशाओं के चिह्न। ये सोलह होते हैं—चार मुख्य दिशाओं के तथा बारह उपदिशाओं के: (१) उत्तर (North), (२) उत्तर-उत्तर-पूर्व (North-north-east), (३) उत्तर-पूर्व अथवा ईशान (North-east), (४) पूर्व-उत्तर-पूर्व (East-north-east), (५) पूर्व (East), (६) पूर्व-दक्षिण-पूर्व (East-south-east), (७) दक्षिण-पूर्व अथवा आग्नेयी (South-east), (८) दक्षिण-दक्षिण-पूर्व (South-south-east), (९) दक्षिण (South), (१०) दक्षिण-दक्षिण-पश्चिम (South-south-west), (११) दक्षिण-पश्चिम अथवा नैऋति (South-west), (१२) पश्चिम-दक्षिण-पश्चिम (West-south-west), (१३) पश्चिम (West), (१४) पश्चिम-उत्तर-पश्चिम (West-north-west), (१५) उत्तर-पश्चिम अथवा वायवी (North-west) तथा (१६) उत्तर-उत्तर-पश्चिम (North-north-west)।

Points of Railway Line रेल की पटरियों के परिवर्तन-विन्दु; अर्थात् वे जोड़ जिनके द्वारा गाड़ी को एक पटरी से दूसरी पटरी पर डाला जा सकता है।

Point System विन्दु-पद्धति; छापे के अक्षरों की लम्बाई का नाप। एक विन्दु $\frac{1}{72}$ अर्थात् ·०१३८८ इंच का होता है।

Poison विष; ज़हर; वह पदार्थ जिसका सूक्ष्म परिमाण भी प्राणिवर्ग पर हानिकर प्रभाव उत्पन्न कर दे। विष कई प्रकार के होते हैं। कई तो तुरन्त प्राणघातक होते हैं तथा कई शरीर के विभिन्न अवयवों को हानि पहुंचाते हैं।

Poison Gas विषाक्त गैस (see Chemical Warfare)।

Poisonous विषैला; विषयुक्त; विषाक्त; ज़हरीला।

Polar ध्रुवीय; ध्रुव सम्बन्धी।

Polar Coordinates कोणीय निर्णायक विन्दु।

Polar Equation कोणीय समीकरण।

Polar Lights मेरुप्रभा (see Aurora)।

Polar Night ध्रुव प्रदेशों में छः महीने की रात।

Polar Regions ध्रुव प्रदेश।

Polarimeter ध्रुवनमापक यंत्र; वस्तुओं के ध्रुवन-तल का घूर्णन (Rotation of the Plane of Polarisation) नापने का यंत्र (see Polarisation)।

Polarisation or Polarization (of Cells) ध्रुवाच्छादन; वैद्युत-घटों (Cells) में हाइड्रोजन के कारण वैद्युत-प्रवाह का कमज़ोर पड़ जाना।

Polarisation (of Light) ध्रुवन; प्रकाश तरंगों का एक ही दिशा में कम्पन (Vibration)। सूर्य का प्रकाश कई दिशाओं में कम्पन करती हुई किरणों का समूह होता है। निकोल के त्रिपार्श्व (Nicol's Prism) में यह गुण होता है कि वह केवल एक ही दिशा में कम्पन करने वाली किरणों को अपने अन्दर से निकलने देता है, अतः इस त्रिपार्श्व में होकर निकला हुआ प्रकाश ध्रुवित (Polarised) प्रकाश कहलाता है।

Polarisation, Plane of: ध्रुवन तल; एक ही दिशा में कम्पन करने वाली प्रकाश किरणों का तल। यदि ध्रुवित प्रकाश को शकर के घोल में होकर निकाला जाय तो उसका तल घूम जाता है। इस व्यवहार को घूर्णन (Rotation) कहते हैं।

Polariscope ध्रुवन दर्शक यंत्र।
Polarise ध्रुवित करना; ध्रुवाच्छादित करना।
Polarised ध्रुवित; ध्रुवाच्छादित।
Polarity ध्रुवत्व।
Pole ध्रुव। पृथ्वी का ध्रुव। चुम्बक का ध्रुव। वैद्युत-घट का ध्रुव। दर्पण का ध्रुव।
Pole, Consequent उपध्रुव ( see Magnet, Poles of: )।
Pole, Negative ऋण ध्रुव।
Pole, North उत्तर ध्रुव।
Pole, North-seeking चुम्बक का उत्तर-निर्देशक ध्रुव।
Pole, Positive धन-ध्रुव।
Pole, South दक्षिण-ध्रुव।
Pole, South-seeking चुम्बक का दक्षिण-निर्देशक ध्रुव।
Poles of Maximum cold पृथ्वी के अत्यन्त शीत प्रदेश। साइबेरिया का वर्खोयन्स्क (Verkhoyansk) नामक कस्बा मनुष्य के निवास स्थानों में सब से अधिक शीत जगह है। सर्दी में यहां का तापक्रम -५०° अर्थात् हिमांक से भी ५० डिगरी नीचे रहता है।
Pole-star ध्रुव तारा।
Pole-strength ध्रुव-शक्ति; चुम्बक की ध्रुव-सामर्थ्य।
Polish पालिश; चमक। पालिश करना; चमकाना; किसी वस्तु को रगड़ कर चिकनी तथा चमकदार बनाना।
Polybasic Acid बहुक्षारीय अम्ल; वह अम्ल जिसमें से हाइड्रोजन का एक से अधिक परमाणु किसी धातु द्वारा निकाल दिया जाय।
Polygon बहुभुज क्षेत्र।
Polygon of Forces बल-बहुभुज।
Polygon of Velocities वेग बहुभुज।
Polyhedron बहु फलक।
Polymer गुणितावयव यौगिक। ऐसे यौगिक जिनकी रचना तो समान हो परन्तु जिनके अणु-भार एक-दूसरे के गुणित ( Multiple ) हों।
Polymeric गुणितावयवी।
Polymerisation गुणितावयवयता; गुणितावयवी हो जाना अर्थात किसी यौगिक का परिवर्त्तित होकर दूसरा यौगिक बन जाना, जिसकी रचना तो वही हो परन्तु जिसका अणु भार उसके अणु-भार का गुणित हो। उदाहरणार्थ, एक यौगिक के अणु में कार्बन तथा हाइड्रोजन के दो-दो परमाणु संयोजित हैं। यदि इस के अणु में कार्बन तथा हाइड्रोजन के चार-चार परमाणु संयुक्त हो जावें तो रचना में तो कोई अन्तर नहीं आवेगा; परन्तु नये यौगिक का अणुभार पहले यौगिक के अणुभार का दुगना हो जावेगा।
Polymorphism बहुरूपकता; एक ही पदार्थ का विभिन्न रूपों में पाया जाना; जैसे कार्बन का हीरे तथा ग्रैफाइट के रूप में पाया जाना।
Polymorphous बहुरूपी; विभिन्न रूपों में पाया जाने वाला।
Polyphase Current बहुकलीय वैद्युत प्रवाह। तीन या अधिक तारों में प्रवाहित होने वाली प्रत्यावर्तक ( Alternating ) धारा।
Polyvalent बहुयोजी ( see Valency )।
Pontoon Bridge नावों का पुल।
Porcelain पोर्सलीन; चीनी मिट्टी ( China-clay ) की बनी हुई वस्तुयें। चीनी के बने हुये पात्र, खिलौने इत्यादि अत्यन्त चमकदार, सफेद तथा कठोर होते हैं। चीनी के आविष्कार का श्रेय चीन देश के निवासियों को है तथा आज भी चीन में चीनी की बड़ी सुन्दर वस्तुयें बनती हैं। इस कला को Ceramics कहते हैं।

चीनी मिट्टी, जिसे केओलिन ( Kaolin ) भी कहते हैं, अल्युमिनियम तथा सिलिकन का यौगिक होती है। खनिज मिट्टी में लोह का कुछ अंश रहता है जिसे पृथक करके मिट्टी को खूब धोते हैं। कुछ पानी सूख जाने पर मिट्टी का मुलायम लोंदा बन जाता है जिसको चाक पर या सांचों में भर कर पात्र या अन्य वस्तुयें बनाते हैं। सूख जाने पर इनको तेज़ आंच के भट्ठे ( Kiln ) में पकाते हैं। पकी हुई मिट्टी को बिस्कुट ( Biscuit ) भी कहते हैं। पकाई हुई वस्तुओं को चमकदार ( Glazed ) बनाने के लिये उन पर मसाला चढ़ाकर फिर गरम किया जाता है। यदि रंगीन बनाना हो तो गरम करने से पहले धातु लवणों के रंग भी चढ़ा दिये जाते हैं।

केओलिन में फेल्डस्पार, संगमरमर, क्वार्ट्ज़ तथा बालू रेत मिलाकर बढ़िया चीज़ें तथा अग्निजित ईंटें ( Fire-bricks ) बनाते हैं।

चीनी के बर्त्तन बहुत सुन्दर तथा स्वच्छ मालूम पड़ते हैं तथा आसानी से साफ़ किये जा सकते हैं। आजकल चीनी अत्यन्त उपयोगी वस्तु बन गई है।

Pore सूक्ष्म छिद्र; बारीक छेद।

Porosity रंध्रता।

Porous रंध्रयुक्त। खड़िया, स्याही सोख कागज़, कोयला, इत्यादि रंध्रयुक्त पदार्थ हैं। इनके भीतर असंख्य अत्यन्त सूक्ष्म छिद्र होते हैं जिनमें होकर द्रव पदार्थ निकल जाते हैं। रंध्रयुक्त वस्तुओं में द्रवों को सोख लेने का गुण होता है।

Port-hole निर्गमन छिद्र; मशीनों में गैस अथवा तरल पदार्थों के भीतर आने अथवा बाहर निकलने का छिद्र।

Position स्थिति; विशिष्ट अवस्था; स्थान।

Position, Final अन्तिम अवस्था।

Position, Initial प्रारम्भिक अवस्था।

Position, Relative सापेक्ष स्थिति।

Positive धनात्मक। पाज़िटिव फोटो ( see Photography )।

Positive Ion धन आयन ( see Electrolysis )।

Positive Nucleus धनात्मक केन्द्रक; परमाणु का धन विद्युत आविष्ट बीज जिसमें परमाणु का भार केन्द्रीभूत रहता है।

Positive Pole चुम्बक का उत्तरी ध्रुव। वैद्युत-घट का धन-ध्रुव।

Positive Quantity धनात्मक राशि।

Positive Rays धनात्मक किरणें।

Positive Valency धनात्मक योजनीयता ( see Valency )।

Positive Value धनात्मक मान।

Positron धन-कण; धनात्मक विद्युत से आविष्ट कण।

Postulate स्वीकृत नियम।

Potential विभव ( see Electric Potential )।

Potential Difference विभवान्तर।

Potential Energy स्थिति-शक्ति ( see Energy, Potential )।

Potentiometer पोटेन्शोमीटर; विभवमापक यंत्र।

Pot-stone सेलखड़ी।

Potter's Wheel कुम्हार का चाक।

Pottery कुम्भकारी; मिट्टी के पात्र बनाने की कला; मिट्टी या चीनी के बने हुये पात्र।

Poundal पाउन्डल; बृटिश प्रणाली ( F. P. S. System ) में बल की इकाई। एक पाउन्डल उस बल को कहते हैं जो एक पाउन्ड भार के पिन्ड में एक फुट प्रति सेकंड के हिसाब से प्रति सेकंड गति-वृद्धि उत्पन्न करे।

Powder चूर्ण करना; चूर्ण।

Powder, Gun बारूद ( see Gun-powder )।

Powder of Algaroth अलगरोथ का चूर्ण; सुरमे ( Antimony ) का एक यौगिक।

Power ( Phy. ) बल; सामर्थ्य। यांत्रिक बल अश्व-शक्ति ( Horse-power ) में तथा वैद्युत बल किलोवाट ( Kilowatt ) में नापा जाता है। मशीनों को चलाने वाली शक्ति को भी Power कहते हैं, जैसे वाष्प-शक्ति ( Steam Power ), वैद्युत-शक्ति ( Electric Power ), जल-शक्ति ( Water Power ) इत्यादि।

Power ( Math. ) घात; घात चिन्ह।

Power, Absorbing शोषकता; शोषण सामर्थ्य।

Power, - Candle बत्ती शक्ति ( see Candle, Standard )।

Power, Dispersive वर्ण-विश्लेषण सामर्थ्य।

Power, Horse अश्व-शक्ति ( see Energy )।

Power, Illuminating प्रकाश-सामर्थ्य ( see Illuminating Power )।

Power, Lifting उत्थापक सामर्थ्य ( see Lifting Power )।

Power, Magnifying अभिवर्द्धन सामर्थ्य ( see Magnifying Power )।

Power, Radiating विकिरण सामर्थ्य ( see Radiation of Heat )।

Power, Reflecting परावर्त्तन क्षमता।

Power-arm बल-भुज।

Power-house or Power-station बिजली घर;

यंत्रालय जहाँ डायनमो के द्वारा बिजली उत्पन्न की जाती है।

Power-plant चालक यंत्र; मशीनों को चलाने के लिये शक्ति उत्पन्न करने वाला यंत्र।

Practical व्यावहारिक।

Practical Application व्यावहारिक प्रयोग।

Practice व्यवहार गणित।

Precious Metals मूल्यवान धातुयें; रेडियम, प्लाटिनम, स्वर्ण, इत्यादि धातुयें।

Precious Stones रत्न; जवाहरात।

Precious Stones, Artificial कृत्रिम रत्न। लाल, पुखराज तथा हीरे आजकल रासायनिक क्रियाओं से भी बनाये जाने लगे हैं।

Precious Stones, Imitation नकली रत्न; अत्यन्त चमकदार रंगीन काच के टुकड़ों में पहल काट कर बनाये जाने वाले नग।

Precipitant प्रक्षेपक; तलछटकारक; घुलित वस्तु को तलछट के रूप में पृथक कर देने वाला पदार्थ।

Precipitate प्रक्षेप; तलछट। प्रक्षेप होना; तलछट के रूप में प्रगट होना।

Precipitation प्रक्षेपन; तलछट के रूप में पृथक हो जाने की क्रिया। सिल्वर नाइट्रेट के घोल में नमक का घोल मिलाया जाय तो मिश्रण में दही के समान एक तलछट पैदा हो जाती है। यह तलछट सिल्वर क्लोराइड बन जाने के कारण होती है। सिल्वर क्लोराइड पानी में अनघुल होता है। अतः वह तलछट के रूप में पृथक हो जाता है।

Press दबाना। दबाने की मशीन। छापाखाना।

Press, Bramah ( see Bramah Press ).

Press, Hydraulic ( see Hydraulic Press ).

Press, Printing मुद्रण यंत्र; छापने की मशीन। छापने की मशीनें कई प्रकार की होती हैं: ( १ ) हाथ की मशीन, ( २ ) ट्रेडल ( Treadle ) मशीन जो पैर से चलाई जाती है, ( ३ ) सिलिन्डर ( Cylinder ) मशीन, तथा ( ४ ) रोटरी ( Rotary ) मशीन। दैनिक अखबार बहुधा रोटरी मशीन पर ही छपते हैं। मुद्रणालय अथवा छापेखाने को भी Press ही कहते हैं।

Pressed Glass दबाया हुआ काच। लोहे के साँचों में दबा कर बनाया हुआ काच इतना मजबूत तथा कठोर होता है कि हीरे से भी नहीं काटा जा सकता।

Pressure दबाव; चाप।

Pressure, Atmospheric वायुभार ( see Air Pressure )।

Pressure, Normal प्रमाण दबाव; ७६० मिलीमीटर ऊँचे पारे के स्तम्भ का दबाव।

Pressure, Osmotic निस्सारक दबाव ( see Osmosis )।

Pressure, Partial आंशिक दबाव।

Pressure, Standard प्रमाण दबाव.

Primary प्रारम्भिक; मुख्य; प्रधान।

Primary Cell प्राथमिक विद्युद्‌घट।

Primary Colours मूल वर्ण; प्रधान रंग। मूल वर्ण तीन ही हैं: लाल, पीला तथा नीला। बाकी सब रंग इन्हीं के मिश्रण से बन जाते हैं।

Primary Spectrum शुद्ध वर्णचित्र ( see Spectrum)।

Prime Factor रूढ़ गुणन-खंड।

Prime Number रूढ़ संख्या; ऐसी संख्या जिसके गुणन-खंड न हो सकें।

Principal मुख्य; प्रधान।

Principal Focus प्रधान नाभि।

Principle सिद्धान्त; नियम। प्रत्येक वैज्ञानिक घटना अथवा क्रिया किसी न किसी वैज्ञानिक नियम पर अवलम्बित होती है। बहुत से नियम तो खोज निकाले गये हैं, शेष को जानने के निरंतर प्रयत्न होते रहते हैं।

Print छापना; छापा। छपी हुई फोटो की तसवीर।

Printing मुद्रणकला; छपाई। यह विश्वास किया जाता है कि चीन देश में ग्यारहवीं शताब्दी से पहले ही पुस्तकें छापी जाती थीं। आधुनिक मुद्रण कला का आविष्कार किसने किया यह निश्चयात्मक रूप से नहीं कहा जा सकता, परन्तु इसके आविष्कार का श्रेय जर्मनी के जॉन गटनबर्ग को दिया जाता है।

Prism त्रिपार्श्व; त्रिकोणाकार ठोस।

Prismatic त्रिपार्श्वीय।

Prismatic Sulphur गन्धक के षट्कोण रवे।
Probability सम्भाव्यता।
Problem प्रश्न; समस्या; साध्य।
Process प्रक्रिया; विधि।
Producer Gas ( see Gas, Producer ).
Product फल; उत्पन्न होने वाली वस्तु। गुणनफल।
Progression, Arithmetical समानान्तर श्रेणी।
Progression, Geometrical गुणोत्तर श्रेणी।
Progression, Harmonical हरात्मक श्रेणी।
Project निक्षेप करना; ज़ोर से फेंकना।
Projectile ज़ोर से फेंका हुआ पिंड, जैसे तोप का गोला।
Projecting Lantern चित्रदर्शक लालटेन ( see Lantern, Magic )।
Projection परिक्षेप; प्रत्यालेख।
Projection Apparatus चित्र दर्शक लालटेन ( see Lantern, Magic; Epidiascope )।
Prony Brake प्रोनी ब्रेक; मशीन की सामर्थ्य नापने का यंत्र।
Proof प्रमाण; उपपत्ति; सबूत।
Proof, Fire अग्निजित; जिस पर अग्नि का कुछ असर न हो।
Proof, Water पानी में न भीगने वाला।
Proof-plane प्रूफ-प्लेन; एक छोटा-सा उपकरण जिसके द्वारा विद्युत आविष्ट वस्तुओं के आवेश की जांच की जाती है।
Proof-spirit प्रमाण मद्यसार; मद्यसार की तेज़ी का प्रमाण माप।
Propagation गमन; चलन; उत्पत्ति।
Propagation of Light प्रकाश किरणों की गति।
Propel चलाना; संचालन करना।
Propeller चालक चक्र; जलयानों तथा वायुयानों को चलाने वाला बिजली के पंखेनुमा चक्का।
Property गुण।
Proportion समानुपात।
Proportional समानुपाती।
Propulsion परिचालन।
Prospecting खनिज द्रव्यों की टोह लगाना। मिट्टी इत्यादि को देखकर अथवा यंत्रों की सहायता से भू-गर्भस्थ खनिज पदार्थों का पता लगाना।
Protargol प्रोटार्गल; चांदी का लवण विशेष, जिसका घोल दुखती आंखों को बहुत लाभ पहुँचाता है।
Proteids प्रोटीड पदार्थ; प्रोटीनों के यौगिक।
Proteins प्रोटीन वर्ग के पदार्थ। प्रोटीनों में मुख्यतया नाइट्रोजन होता है, तथा जीवों और वृक्षों की रचना में इनका बड़ा महत्वपूर्ण भाग होता है। मांस का अधिकांश प्रोटीन ही होता है। प्रोटीनों की रचना का ठीक ठीक पता अभीतक नहीं लग सका है।
Proton प्रोटन; धन-कण। आधुनिक अनुसंधानों के अनुसार प्रत्येक परमाणु में एक प्रोटन तथा कई इले-क्ट्रन होते हैं। प्रोटन में धन-विद्युत का आवेश रहता है ( see also Electron )।
Protoplasm जीवन मूल; जीव तत्व।
Protractor कोणमापक।
Protyle मूल पदार्थ; आदि पदार्थ। प्राचीन काल के वैज्ञानिकों का विश्वास था कि यह सारा संसार केवल एक ही मूल पदार्थ का बना हुआ है। इस पदार्थ को 'प्रोटाइल' नाम दिया गया था।
Prussian Blue प्रशियन नील; नीले रंग का लोहे का यौगिक विशेष।
Psychrometer आर्द्रता मापक यंत्र; वायु में जलीय वाष्प का परिमाण नापने का यन्त्र।
Ptomaine टोमेन; सड़े हुये खाद्य पदार्थों में पाया जाने वाला एक विष।
Ptyalin टायलिन; थूक में रहने वाला एक ख़मीर जो स्टार्च को शर्करा में परिणत कर देता है।
Puddling आलोड़न; ढलवाँ लोह ( Cast Iron ) को शुद्ध लोह ( Wrought Iron ) में परिवर्तित करने की क्रिया। पिघले हुये ढलवां लोह को लम्बी लम्बी छड़ों से खूब चलाते हैं जिससे मैल ऊपर आ जाता है।
Puddling Furnace आलोड़न भट्टी।
Puddling Process आलोड़न क्रिया।
Pull आकर्षित करना; खींचना। आकर्षण।
Pulley घिरनी; घिर्री; चरखी; बोझा उठाने की घिर्री। घिर्रियों की सहायता से थोड़ी ताकत लगा कर भारी-

भारी वज़न की वस्तुयें उठाई जा सकती हैं। घिर्रियों की तीन श्रेणियां ( Systems ) होती हैं।
Pulley Block घिर्री का फ्रेम।
Pulsometer पल्सोमीटर; पानी ऊपर चढ़ाने का पम्प।
Pulverise चूर्णवत् करना; बारीक पीसना।
Pulveriser प्रचूर्णक; वस्तुओं को पीस कर चूर्ण करने का यंत्र।
Pumice Stone झामा पत्थर जो धातुओं पर पालिश करने के काम में आता है।
Pump पम्प; द्रवों अथवा गैसों को खींचने अथवा फेंकने का यंत्र।
Pump, Air वायु पम्प।
Pump, Centrifugal केन्द्रापसारी पम्प।
Pump, Diffusion व्यापन पंप।
Pump, Feed आदान पंप ( see feed Pump )।
Pump, Filter निस्सरण पंप (see Filter Pump)।
Pump, Force बल पंप ( see Force Pump )।
Pump, Hand हाथ पंप; दस्ती पंप।
Pump, Injector आदान पंप।
Pump, Lift उत्थापक पंप।
Pump, Oil तेल पम्प।
Pump, Suction कर्षक पंप।
Pump, Vacuum शून्यकारक पंप।
Pump, Water जल पम्प।
Puncture सूक्ष्म छिद्र; छिद्र करना।
Pure शुद्ध; विशुद्ध; जिसमें किसी प्रकार की मिलावट न हो।
Pure Mathematics शुद्ध गणित।
Pure Sciences सात्विक विज्ञान।
Pure Spectrum शुद्ध वर्ण-चित्र (see Spectrum)।
Purification शोधन; पदार्थों को शुद्ध करने की क्रिया।
Purify शोधना; शुद्ध करना।
Purity शुद्धता।
Purple बैंगनी रंग।
Push धक्का देना; आगे ढकेलना।
Push-bike पैर गाड़ी; बाइसिकिल।
Putrefaction सड़ने की क्रिया।
Putrefy सड़ना।
Putty पोटीन; सफेदा और अलसी के तेल का मिश्रण जो किवाड़ों में कांच जड़ने के काम में आता है।
Pycnometer घनत्व बोतल; द्रवों का आपेक्षिक घनत्व निकालने की शीशी।
Pyramid सूची-स्तंभ।
Pyrene पायरीन; कार्बन टेट्राक्लोराइड नामक द्रव जो आग बुझाने के काम में आता है।
Pyrheliometer सूर्य-ताप मापक यंत्र।
Pyrites हरताल; लोहे तथा गंधक का यौगिक।
Pyrolusite पाइरोल्यूसाइट; खनिज मैनगनीज़ डाइ-आक्साइड।
Pyrometer उग्र तापमापक यंत्र; भट्टियों तथा अत्यन्त गरम वस्तुओं के ताप-क्रम मापने का यंत्र।
Pyrophoric Alloys अग्नि-उत्पादक धातु-मिश्रण; सीरियम, लोह इत्यादि धातुओं के मिश्रण जिनको रगड़ने से आग की चिनगारियां निकलती हैं। सिगरेट सुलगाने की डिबियाओं ( Cigar-lighters ) में ऐसे ही धातु मिश्रण का बना हुआ छोटा सा पहिया लगा रहता है।
Pyrotechnics or Pyrotechny आतिशबाज़ी; पटाख़े, फुलझड़ियां, चर्खियां इत्यादि बनाने तथा छुड़ाने की विद्या।
Pyroxene पायरोक्सीन; काले रंग के खनिज सिलिकेट जिनको तराश कर तथा पालिश करके नग भी बनाये जाते हैं।

# Q

Q. E. D. ( Quod Erat Demonstrandum ) इति सिद्धम, अर्थात् जो सिद्ध किया जाने को था। यह सूत्र ज्यामिति के प्रमेयोपद्य साध्यों ( Theorems ) के अन्त में लिखा जाता है।

Q. E. F. ( Quod Erat Faciendum ) इति कृतम, अर्थात जो किया जाने को था। यह सूत्र वस्तूपपाद्य साध्यों ( Problems ) के अन्त में लिखा जाता है।

Quadrangle चतुर्कोण; चतुर्भुज।

Quadrant वृत्त चतुर्थांश।

Quadrant Electrometer पाद विद्युत-मापक यंत्र।

Quadratic वर्गात्मक।

Quadratic, Adfected मिश्र वर्गात्मक।

Quadratic, Pure शुद्ध वर्गात्मक।

Quadratic Equation वर्ग समीकरण; द्विघात समीकरण।

Quadratic Expression द्विघात व्यंजक।

Quadratic Surd वर्गात्मक करणी।

Quadribasic चातुर्भास्मिक; हाइड्रोजन के चार परमाणुओं वाला अम्ल।

Quadrilateral चतुर्भुज।

Quadrilateral, Cyclic एक-वृत्तीय चतुर्भुज।

Quadrivalence चतुर्योजनीयता (see Valency)।

Quadrivalent चतुर्योजी ( see Valency )।

Qualitative गुणात्मक।

Qualitative Analysis पारचयिक विश्लेपण; रासायनिक प्रयोगों द्वारा पदार्थों को पहचानना तथा उन की रचना में भाग लेने वाले तत्वों का पता लगाना।

Quality गुण।

Quality of Sound ध्वनि का रूप। मुख्य स्वर एक होने पर भी सहवर्त्ती उपस्वरों की भिन्नता के कारण ध्वनि के रूप में भिन्नता हो जाती है।

Quanta राशियां। क्वान्टम ( Quantum ) का बहुवचन।

Quantitative पारिमाणिक; परिमाण सम्बन्धी।

Quantitative Analysis पारिमाणिक विश्लेपण; पदार्थों का रासायनिक विश्लेपण करके उनके अवयवों का परिमाण निश्चित करना।

Quantity मात्रा; परिमाण; मिक़दार। गणित की राशि।

Quantity, Compound मिश्र राशि।

Quantity, Finite परिमित राशि।

Quantity, Imaginary कल्पित राशि।

Quantity, Infinite अपरिमित राशि।

Quantity, Irrational करणीगत राशि।

Quantity, Negative ऋणात्मक-राशि।

Quantity, Positive धनात्मक राशि।

Quantity, Unknown अव्यक्त अथवा अज्ञात राशि।

Quantity, Variable परिणम्य राशि; परिवर्त्तन शील राशि।

Quantum क्वान्टम; राशि पुंज।

Quantum Mechanics क्वान्टम रचना वाद; क्वान्टम-वाद के आधार पर भौतिक पदार्थों की रचना सिद्ध करने वाला आधुनिक मत।

Quantum Physics क्वान्टम भौतिक; क्वान्टम-वाद के अनुसार भौतिक घटनाओं की विवेचना करने वाला विज्ञान। आधुनिक क्वान्टम-वाद ने भौतिक विज्ञान के अनेक पुराने सिद्धान्तों तथा नियमों को सुलझा कर वैज्ञानिक क्षेत्र में एक युगान्तरकारी परिवर्त्तन उपस्थित कर दिया है।

Quantum Theory क्वान्टमवाद; राशि-पुंजवाद। क्वान्टमवाद का जन्मदाता जर्मन वैज्ञानिक मार्क्स प्लांक ( Max Planck ) माना जाता है, जिसने १९०० ई० में विकिरण-नियम ( Law of Radiation ) का प्रतिपादन किया। इससे पूर्व का भौतिक विज्ञान निश्चलता ( Inertia ) तथा शक्ति ( Energy ) को मौलिक मानता था। पदार्थ तो परमाणुओं का बना हुआ होने के कारण एक-रस नहीं माना जाता था, परन्तु शक्ति अवश्य एक-रस मानी जाती थी। जब परमाणुओं में वैद्युत-आवेश होना सिद्ध हो गया, तो यह विचार किया जाने लगा कि पदार्थों द्वारा शक्ति के अपशोषण ( Absorp-

tion ) तथा विकिरण ( Radiation ) की घटनाओं का स्पष्टीकरण हो जायगा। परन्तु इस दिशा में सब प्रयत्न निष्फल प्रमाणित हुये। काले पिंड ( Black body ) में से निकलने वाले विकिरण की गणना पुराने भौतिक नियमों के आधार पर ठीक न हो सकी। इस पर प्लांक ने बतलाया कि यदि यह मान लिया जाय कि पिंडों के परमाणुओं में रहने वाले वैद्युत-आवेश द्वारा शक्ति का अपशोषण या विकिरण रुक-रुक कर होता है, लगातार नहीं, तो गणना का परिमाण ठीक निकलेगा। उसने यह मत प्रतिपादित किया कि शक्ति का अपशोषण या विकिरण क्वान्टा या 'गठरियों' के रूप में होता है। एक क्वान्टम या 'गठरी' का परिमाण विकिरण के कम्पनांक ( Frequency ) तथा प्लांक के नियतांक 'एच' ( h ) का गुणनफल होता है। इस मत के आधार पर विकिरण की तो व्याख्या हो गई, परन्तु अपशोषण के सम्बन्ध में फिर भी कठिनाई अनुभव हुई। फोटो-इलैक्ट्रिक प्रभाव ( Photo-electric Effect ) ने सब गणनाओं को अशुद्ध कर दिया। तब यह कल्पना की गई कि प्रकाश-शक्ति तरंगों पर फैली हुई नहीं रहती बल्कि विद्युत्कण के आकार वाले फोटनों ( Photons ) अथवा प्रकाश कणों के रूप में केन्द्रीभूत रहती है। फोटन का आकार इलैक्ट्रन के बराबर होता है।

इसके बाद नील्सबोर, डी ब्रोगली, आयन्स्टाइन, तथा हीसनबर्ग ने क्वान्टमवाद के सम्बन्ध में अनेक अनुसंधान किये जिनके फलस्वरूप तरंग-गति विज्ञान ( Wave Mechanics ) का विकास हुआ। तरंग गति विज्ञान के अनुसार पदार्थ की रचना भी प्रकाश जैसी है। एक ओर तो वह इस प्रकार वर्ताव करता है मानों तरंगों का बना हुआ हो, परन्तु दूसरी ओर उसका वर्ताव इस बात की पुष्टि करता है कि वह कणों का बना हुआ है। प्रकाश तथा पदार्थ के इन दोनों विरोधी गुणों का समन्वय करने के प्रयत्न किये जा रहे हैं।

Quarter चतुर्थांश; एक-चौथाई भाग।

Quartz क्वार्ट्ज़; रवेदार सिलिका जो कई प्रकार की चट्टानों में पाई जाती है। क्वार्ट्ज़ चीनी मिट्टी बनाने के काम में आता है।

Quartz Glass क्वार्ट्ज़ काच; क्वार्ट्ज़ को गला कर बनाया हुआ काच, जिसके बने हुए पात्र रासायनिक प्रयोगों में काम आते हैं क्योंकि इन पर आग तथा तेज़ाबों का असर नहीं होता।

Question प्रश्न; समस्या।

Quick Lime चूने की कली; बिना बुझा हुआ चूना।

Quicksilver पारा; पारद।

Quintessance सत्व।

Quotient भागफल।

---

# R

Racking बीयर या शराब बनाने में साफ़ द्रव को निथारने की क्रिया।

Radial Velocity त्रिज्यीय वेग।

Radiance दीप्ति; जगमगाहट।

Radiant दीप्त; प्रकाशित; विकिरणशील।

Radiant Energy विकीर्ण शक्ति।

Radiant Heat विकीर्ण ताप ( see Heat, Radiant )।

Radiate विकीर्ण करना; प्रकाश अथवा ताप को चारों ओर फैलाना।

Radiating Power विकिरण शक्ति; पिन्डों का ताप विकिरण करने का गुण।

Radiation विकिरण; वैद्युत-चुम्बकीय तरङ्गों, ताप, प्रकाश, इत्यादि के रूप में प्रगट होने वाली शक्ति। विकिरण विद्युत्कणों ( Electrons ) के उत्कम्पन के कारण होता है।

Radiator विकीर्णक; ताप को फैलाने वाला यन्त्र। कमरों के गर्म करने के Radiator या तो बिजली के होते हैं या नलों के होते हैं जिनमें गर्म पानी भरा रहता है। मोटर गाड़ियों में इंजन को ठंडा करने के

लिये Radiator लगा रहता है जिसमें पानी भरा जाता है।

Radical मूलक; मौलिक परमाणु-समूह।

Radical Sign करणी चिन्ह; वर्गमूल, घनमूल इत्यादि का चिन्ह।

Radio रेडियो; बेतार का यन्त्र ( see Wireless Telegraphy )।

Radioactive रेडियमधर्मी; रश्मि उत्पादक।

Radio-activity रेडियमधर्मिता; रश्मि-उत्पादकता; कुछ रासायनिक तत्वों का विघटित होने का गुण। यूरानियम ( Uranium ), थोरियम ( Thorium ), रेडियम ( Radium ), पोटासियम ( Potassium ) इत्यादि धातुओं के परमाणु कुछ अंश में अपने आप टूटते रहते हैं। इनके टूटने से एल्फा, बीटा तथा गामा-रश्मियां उत्पन्न होती हैं और एक नया तत्व बन जाता है। रेडियम के विघटन से रेडियमोत्पन्न ( Radium Emanation ) नामक एक गैस बनती है। एल्फा- रश्मियां हीलियम गैस के धन-विद्युत आविष्ट परमाणु होते हैं तथा इनका वेग प्रकाश के वेग का $\frac{1}{20}$ होता है। बीटा-रश्मियां विद्युत्कण होती हैं जिनका वेग प्रकाश के वेग का $\frac{9}{10}$ तक होता है। गामा-रश्मियां अत्यन्त कठोर अज्ञात-रश्मियां ( X-rays ) होती हैं जिन्हें रॉञ्जन-रश्मियां ( Rontgen-rays ) भी कहते हैं। तीनों प्रकार की रश्मियां गैसों का आयनीकरण ( Ionisation ) कर देती हैं तथा फोटो की प्लेट पर प्रभाव डालती हैं। एल्फा तथा बीटा-रश्मियां चुम्बक द्वारा विचलित हो जाती हैं, परन्तु गामा-रश्मियाँ नहीं होतीं। गामा-रश्मियों में अत्यन्त भेदन-शक्ति होती है। ये लगभग आध इञ्च मोटी सीसे की चादर को भी भेद कर पार निकल जाती हैं। तमाम रेडियमधर्मी धातुयें यूरानियम अथवा थोरियम की वंशज होती हैं।

Radio-compass रेडियो दिशादर्शक; एक प्रकार का बेतार-ग्राहक ( Wireless Receiver ) जिसको घुमाने से यह पता लग जाता है कि बेतार का समाचार किस ओर से आरहा है।

Radiogram बेतार का तार; बेतार से भेजा हुआ समाचार।

S 22

Radio-gramophone रेडियो ग्रामोफोन; रेडियो से सम्बन्धित ग्रामोफोन जिसमें साउन्ड-बाक्स के स्थान पर बिजली का पिक-अप ( Pick-up ) लगा रहता है और रेडियो-यन्त्र के लाउड-स्पीकर में से ध्वनि सुनाई पड़ती है।

Radiograph अज्ञात-रश्मि चित्र; एक्स-रे द्वारा ली हुई फोटो।

Radiography अज्ञात-रश्मि चित्रण; एक्स-रे के द्वारा शरीर के अङ्गों की फोटो उतारना जिससे उनकी डाक्टरी परीक्षा की जा सके। यदि किसी अंग की हड्डी टूट गई हो या पेट में कोई कठोर वस्तु चली गई हो तो एक्स-रे चित्र द्वारा उसका पता लग जाता है।

Radiology रश्मि विज्ञान।

Radiometer विकिरण मापक यन्त्र।

Radio-micrometer सूक्ष्म-विकिरणमापक यन्त्र।

Radiophony बेतारवार्ता; बेतार के ज़रिये से बातचीत करना।

Radioscope रेडियोस्कोप; एक्स-रे के द्वारा शरीर के अंगों की परीक्षा करने का यंत्र। जिस वस्तु की परीक्षा करनी हो, उस पर एक्स-रे डाली जाती है तथा वस्तु की छाया बेरियम प्लैटिनो-सायनाइड (Barium Platino-cyanide ) का परत चढ़े हुये परदे पर ली जाती है। वस्तु को भेदन करके परदे के जिस भाग पर रश्मियाँ पड़ती हैं वह भाग चमकने लगता है। यदि वस्तु या अंग का कोई भाग ऐसा हो जिसको एक्स-रे न भेद सकें, तो उसकी स्पष्ट छाया परदे पर दिखलाई देती है।

Radiotherapy अज्ञात-रश्मि चिकित्सा।

Radius व्यासार्द्ध।

Radius of Curvature वक्रता का व्यासार्द्ध; लैन्स के तल अथवा गोलाकार दर्पण का व्यासार्द्ध।

Radon रेडन; रेडियमोत्पन्न; रेडियम के विघटन से उत्पन्न होने वाली गैस। इसे निटन ( Niton ) भी कहते हैं। रश्मि-चिकित्सा में इसका उपयोग किया जाता है।

Rag-frame or Ragging-frame धातु-पृथक्कारक सांचा; भारी तथा कीमती धातुओं को मिट्टी से अलग करने की मेज़।

Rail-road रेल पथ।

Rails रेल की पटरिया, लोहे की रेलें।
Railway रेलगाडी के चलने का मार्ग।
Railway Engine रेल का अंजन। रेलगाडी को खींचने वाले अजन अधिकतर भाप से चलते है, परन्तु अब बिजली के अंजनों का उपयोग बढ़ रहा है।
Railway Line रेल की पटरी।
Railway Train रेलगाडी।
Railway Vehicles रेलगाड़ी के डिब्बे। ये दो तरह के होते हैं (१) सवारी गाडियां तथा (२) माल गाड़िया।
Rain वर्षा, मेह। जलीय वाष्प-युक्त वायु जब ठडी होती है तो वाष्प जल कणों के रूप में परिवर्तित होकर पृथ्वी पर गिरती है, इसे मेह बरसना कहते हैं।
Rainbow इन्द्र धनुष, आकाश मे सूर्य के सामने की ओर दिखलाई पडने वाली सात रंगों की धनुषाकार पट्टी। ये रग इस क्रम से दिखाई पड़ते हैं कि सबसे ऊपर लाल, फिर नारंगी, पीला, हरा, नीला, आसमानी तथा कासनी। आकाश से गिरती हुई पानी की बूंदों के द्वारा सूर्य की किरणों का वर्ण विश्लेषण ( see Dispersion ) होने से इन्द्र धनुष बनता है। ऊपर से गिरती हुई पानी की फुहार के कारण भी सात रंग इसी कारण दिखलाई पड़ते हैं। कभी-कभी दो इन्द्र धनुष एक साथ दिखलाई देते हैं। इनमें भीतर अर्थात् नीचे वाले को मुख्य ( Primary ) इन्द्र धनुष तथा बाहर अथवा ऊपरवाले को गौण ( Secondary ) इन्द्र धनुष कहते हैं। गौण धनुष के रगों का क्रम मुख्य धनुष के रंगों के क्रम से उल्टा होता है।
Rain Cloud वर्षाप्रद मेघ, बरसाऊ बादल ( see Clouds )।
Rain-drop वृष्टि बिन्दु, मेह की बूंद।
Rainfall वृष्टि, मेह बरसना। किसी प्रदेश पर पडने वाली वर्षा का औसत परिमाण भी उस प्रदेश का Rainfall कहलाता है।
Rain gauge वृष्टिमापक यन्त्र। यह एक बेलनाकार तथा चिन्हित काच का पात्र होता है, जिसके ऊपर कीप लगी रहती है। कीप में होकर मेह की बूंदें पात्र में गिरती हैं, तथा इस प्रकार पात्र में जमा हुये जल की ऊचाई इंचों अथवा सेंटीमीटरों में नापली जाती है।
Rain proof वृष्टिरोधक, मेह से बचाव करने वाला।
Rainy Season वर्षा ऋतु।
Ram, Hydraulic जल पम्प, एक प्रकार का पम्प जो जल को ऊपर चढाने के काम मे आता है।
Rancid बिगडा हुआ घी, तेल तथा चर्बी जिसमें से खट्टी खट्टी गध आती है।
Rancidity खट्टी गध, खटांद, बिगडे हुये तेल या चर्बी में से निकलने वाली गध।
Random अनियमित।
Range पथ, अवधि, सीमा। पहाडों की श्रेणी।
Range finder दूरत्वमापक यन्त्र।
Range of Instrument यन्त्रपरिमाण सीमा।
Range of Gun or Projectile बन्दूक, तोप या गोले की मार।
Rape oil राई का तेल जो ओंगने अथवा जलाने के काम में आता है।
Rare दुर्लभ, दुष्प्राप्य।
Rare Earths दुष्प्राप्य धातुयें। दुष्प्राप्य धातुओं की श्रेणी में १४ तत्त्व हैं जिनके गुण बिल्कुल मिलते जुलते हैं। आवर्त्त सविभाग ( Periodic Classification ) में इन १४ धातु तत्वों को एक ही स्थान दिया जाता है तथा इनको एक ही तत्व माना जाता है। इन तत्त्वों की परमाणविक संख्या ५८ से ७१ तक है। इनके नाम ये हैं – प्रेसार्डीमियम ( Praseodymium ), नियोडीमियम ( Neodymium ), इलीनियम ( Illinium ), सैमैरियम (Samarium), यूरोपियम ( Europium ), गैडोलिनियम ( Gadolinium ), टर्बियम ( Terbium ), डिस्प्रोसियम (Dysprosium), होल्मियम (Holmium ), अर्बियम (Erbium), थूलियम (Thulium ), इटरबियम (Ytterbium), तथा लूटीशियम ( Lutecium )। इनके अतिरिक्त स्कैन्डियम ( Scandium ), इट्रियम ( Yttrium ), लैन्थैलम ( Lanthalum ) तथा थोरियम (Thorium) धातुयें भी दुष्प्राप्य धातुओं की श्रेणी में गिनी जाती हैं।
Rarefaction विरलीकरण, पतला किया जाना।

Rarefy विरल करना; पतला करना ( गैसों को )।

Rarefied Gases विरलीकृत गैसें। गैसों पर से यदि वायुभार कम कर दिया जाया तो फैल कर पतली हो जाती हैं। विरलीकृत गैसों में यदि विद्युत का स्फुलिंग उत्पन्न किया जाय तो वह स्फुलिंग फैल कर एक अद्भुत प्रकार की रंगीन आभा से चमकता है।

Ratchet Wheel दांतेदार पहिया जो एक ही ओर घूम सकता है, क्योंकि उसे दूसरी ओर घूमने से रोकने के लिए एक किर्रा लगा रहता है।

Rate दर; क्रम।

Ratio अनुपात; दो राशियों का पारस्परिक सम्बन्ध।

Ratio, Compound संयुक्त अनुपात।

Ratio, Constant अचल अनुपात।

Ratio, Duplicate वर्ग अनुपात।

Ratio, Term of: अनुपात की राशि।

Ratio, Simple सरल अनुपात।

Ratio, Sub-duplicate वर्गमूलीय अनुपात।

Ratio, Sub-triplicate घनमूलीय अनुपात।

Ratio, Trigonometrical त्रिकोणमितीय अनुपात।

Ratio, Triplicate घन अनुपात।

Rational अकरणीगत; ऐसी राशि जिस पर करणी का चिन्ह न हो।

Rational Equation अकरणी समीकरण।

Rational Function अकरणी आवलम्ब्य।

Rational Number अकरणी संख्या।

Rational Quantity अकरणी राशि।

Rationalisation घात–क्रिया; करणीगत राशि को अकरणीगत बनाने की क्रिया।

Rationalise अकरणीगत बनाना।

Ratsbane मूषकविष; चूहों के मारने का विष जिसमें संखिया, कुचला इत्यादि मिला रहता है।

Raw असंस्कृत;अपरिष्कृत; कच्चा।

Raw Materials कच्चा माल जिससे उपयोगी वस्तुयें तैय्यार की जाती हैं।

Ray किरण; रश्मि। आधुनिक भौतिक विज्ञान के अनुसार अत्यन्त द्रुतवेग से गति करते हुये कणों की धारा को किरण या रश्मि कहते हैं। कण तीन प्रकार के होते हैं: प्रकाश-कण (Photon), विद्युत्कण (Electron) तथा परमाणु ( Atoms )। किरणें तरंगों के समान भी आचरण करती हैं।

Rays, Alpha- एल्फा रश्मियां ( see Radio Activity )।

Rays, Beta बीटा-रश्मियां ( see Radio Activity )।

Rays, Cathode कैथोड रश्मियां; विरलीकृत गैस की नलिका में वैद्युत-प्रवाह के कारण ऋण-ध्रुव से निकलने वाले विद्युत्कण।

Rays, Cosmic विश्व-रश्मियां; अत्यन्त सूक्ष्म तथा कठोर ( भेदनशील ) रश्मियां जो पृथ्वी के वातावरण में पाई जाती हैं।

Rays, Gamma- गामा-रश्मियां (see Radio Activity )।

Rays, Rontgen रॉञ्जन-रश्मियां (see X-Rays)।

Rays, X- एक्स-रे; अज्ञात-रश्मियां (see X-Rays)।

Rays of Light प्रकाश किरणें।

React प्रतिक्रिया करना; रासायनिक प्रभाव उत्पन्न करना।

Reaction प्रतिक्रिया; किसी पदार्थ में दूसरे पदार्थों के संसर्ग से होने वाला रासायनिक परिवर्तन।

Reaction, Reversible or Balanced युगलगामी रासायनिक प्रतिक्रिया।

Reading मापकयंत्र द्वारा बतलाया जाने वाला परिमाण।

Reagent प्रतिकारक; किसी पदार्थ पर रासायनिक प्रतिक्रिया करने वाला पदार्थ। वैश्लेषिक रसायन ( Analytical Chemistry ) में रासायनिक पदार्थों की परीक्षा करने के लिये निश्चित शक्ति के घोल तैय्यार करके रख लिये जाते हैं, जिनको Reagents कहते हैं।

Real वास्तविक; प्रकृत; असली।

Real Image (see Image, Real).

Real Numbers सरल संख्यायें।

Realgar मनःशिल; मैनसिल; संखिया तथा गंधक का यौगिक।

Reamer रीमर; धातुओं में बने हुये सूराखों को खुरच कर बड़ा करने का यंत्र।

Reaumer Thermometer (see Thermometers).

Rebound प्रतिक्षेप; टकरा कर वापिस लौटना।
Recalescence पुनर्तापन; ठंडा होने वाले इस्पात का ६००° तापक्रम के लगभग पुनः अपने आप गरम हो जाना। इस तापक्रम पर इस्पात की रचना में परिवर्त्तन होता है, जिसके कारण कुछ ताप का उदय होता है।
Recast फिर से ढालना।
Recede अपसृत होना; पीछे हटना।
Receiver संग्राहक; ऐसा पात्र जिसमें कोई रासायनिक पदार्थ आकर इकट्ठा होता रहे। ग्राहक-यंत्र; रेडियो अथवा तार के संवादों को ग्रहण करने वाला यंत्र।
Recession क्रमापसरण; धीरे-धीरे पीछे हटने की क्रिया।
Receptacle ग्रहणपात्र; कोई वस्तु रखने का बरतन।
Reception प्राप्ति।
Recharge (n.) पुनरावेश; (v.) पुनः आविष्ट करना।
Reciprocal व्युत्क्रम; पारस्परिक; एक-दूसरे से सम्बन्ध रखने वाला।
Reciprocal Proportion व्युत्क्रम समानुपात।
Reciprocal Quantity व्युत्क्रम राशि।
Reciprocal Ratio व्युत्क्रम अनुपात।
Reckon गणना करना।
Recoil प्रतिक्षेप; पीछे की ओर धक्का; पिच्छट। न्यूटन के नियम के अनुसार यदि एक पिंड दूसरे पिंड पर टकरावे, तो दूसरे पिंड में भी उसी परिमाण की विरोधी प्रतिक्रिया उत्पन्न हो जाती है। बन्दूक या तोप में से जब गोली बाहर निकलती है तो बन्दूक तथा तोप को भी पीछे की ओर धक्का लगता है। मशीनगनों में इस धक्के के वेग का दूसरा कारतूस भरने तथा छोड़ने के काम में उपयोग हो जाता है। विद्युत्कण अथवा एल्फा-कण निक्षेप करने वाले परमाणुओं का प्रतिक्षेप भौतिक विज्ञान में अत्यन्त महत्त्व रखता है।
Record लेख; रिकार्ड।
Record of a Gramophone (see Gramophone Record).
Recording Instrument अनुलेखक यंत्र, परिमाणों का लेखा अपने-आप रखने वाला यंत्र। बहुत से मापक-यंत्र इस प्रकार के बनाये जाते हैं कि उनको बार-बार पढ़ने की आवश्यकता नहीं होती। किस समय क्या परिमाण रहा इसका लेखा उनमें अपने-आप बन जाता है।
Rectangle आयत; आयताकार क्षेत्र।
Rectangular आयताकार।
Rectification शोधन; उड़नशील पदार्थों को कई बार भपके में खींच कर शुद्ध करने की क्रिया।
Rectified Spirit शोधित मद्यसार।
Rectifier प्रतिकारक; एकान्तर वैद्युत-प्रवाह को सरल वैद्युत-प्रवाह में परिणत करने वाला यंत्र।
Rectilineal सरल रेखात्मक।
Rectilineal Figure रेखात्मक क्षेत्र।
Rectilinear सरल रेखात्मक।
Rectilinear Motion रेखात्मक गति; सीधी रेखा में गति।
Rectilinear Propagation of Light (see Light, Rectilinear Propagation of :).
Recurrence पुनर्घटन; बार बार होना।
Recurrent पुनरागामी; बार-बार घटित होने वाला।
Recurring आवर्त्त; बार-बार आने वाला।
Recurring Decimal आवर्त्त दशमलव।
Red Heat लोहित ताप; वह अग्नि जिसमें डालने से वस्तुयें लाल गरम हो जावें।
Red-hot लाल-गरम। कोई वस्तु जब अधिक गरम की जाती है तो वह लाल हो जाती है।
Red Lead शिंगरफ, सीसे का आक्साइड।
Red Ochre गेरू; लाल रंग की मिट्टी।
Red-short तापभग्नता; गंधक की मिलावट के कारण लाल-गरम लोह का मुलायम होने के बजाय भग्नशील हो जाना।
Red Shift लाल-वर्ण विचलन; सापेक्षवाद के अनुसार गुरुत्वाकर्षण क्षेत्र में किसी तत्व की वर्ण-रेखाओं का वर्ण-चित्र (Spectrum) के लाल भाग की ओर सरक जाना।
Red Silver लाल चाँदी; खनिज द्रव्य विशेष जिसमें चाँदी का पर्याप्त अंश होता है।
Red Snow आरक्त हिम; लाल बरफ; ऊंचे पहाड़ों पर

जमी हुई बरफ, जो लाल रंग की एक घास के कारण लाल दिखाई पड़ती है।

Reduce घटाना; छोटा करना; आक्सीजन रहित करना।

Reducing Agent आक्सीजनहारी द्रव्य; वह रासायनिक पदार्थ जिसमें अन्य पदार्थों के आक्सीजन को हरण करने का गुण होता है।

Reducing Flame आक्सीजनहारी दीप-शिखा।

Reduction आक्सीजन-हरण।

Reed पपैय्या। फूंक या हवा से बजनेवाले बाजों का वह भाग जिसमें से आवाज़ निकलती है।

Reel रील; गिट्टी।

Refine शुद्ध करना; अशुद्ध वस्तुओं के मल को दूर करके उन्हें शुद्ध बनाना।

Reflect परावर्तन करना।

Reflected Ray परावर्त्तित किरण (see Light, Reflection of :)।

Reflecting Power परावर्त्तन क्षमता।

Reflecting Surface परावर्त्तन समर्थ तल; चमकदार तल जिस पर पड़ने से प्रकाश किरणें परावर्त्तित होकर लौट जावें।

Reflecting Telescope परावर्त्तन दूरवीक्षण यंत्र।

Reflection परावर्त्तन (see Light, Reflection of :)।

Reflection, Angle of : परावर्त्तन कोण (see Light, Reflection of :)।

Reflection, Total पूर्ण परावर्त्तन (see Light, Total Internal Reflection of :)।

Reflector परावर्त्तक; प्रकाश-दीप के पीछे लगा हुआ दर्पण जो प्रकाश को इच्छानुसार दिशा में फेंकता है।

Reflex Camera (see Camera).

Refract आवर्त्तित करना।

Refracted Ray आवर्त्तित किरण (see Light, Refraction of :)।

Refraction आवर्त्तन (see Light, Refraction of :)।

Refraction, Index of : (see Refractive Index).

Refraction, Double द्वि-वर्त्तन; आइसलैंड स्पार (Iceland Spar) के रवों में प्रकाश किरणों को दो बार आवर्त्तित करने का गुण।

Refractive Index आवर्त्तनांक। जब कोई प्रकाश-किरण एक माध्यम से दूसरे माध्यम में प्रवेश करती है, तो आवर्त्तन के कारण वह मुड़ जाती है। इस मुड़ने के अनुपात को आवर्त्तनांक कहते हैं। प्रत्येक पारदर्शक माध्यम का एक निश्चित आवर्त्तनांक होता है।

Refractivity आवर्त्तन क्षमता।

Refractometer आवर्त्तनांकमापक यंत्र; पारदर्शक पदार्थों के आवर्त्तनांक निश्चित करने का यंत्र।

Refractor आवर्त्तन दूरवीक्षण यंत्र।

Refractory दुर्गलनीय; अत्यन्त तेज़ आँच में भी न गलने वाला।

Refractory Bricks अग्निजित ईंटें (see Fire-brick)।

Refrangibility वर्त्तनीयता; आवर्त्तित होने का गुण।

Refrangible वर्त्तनीय।

Refrigeration हिमकरण; कृत्रिम उपायों से वस्तुओं को बर्फ़ के समान ठण्डा करने की क्रिया; बर्फ़ जमाने की क्रिया। साधारण तौर पर वस्तुओं को ठण्डा करने के लिये पानी की बर्फ़ तथा नमक के मिश्रण का उपयोग किया जाता है। मलाई की बर्फ़ (Ice Cream) तथा कुलफ़ी की बरफ़ जमाने के लिये यही हिमकारक मिश्रण (Freezing Mixture) बनाया जाता है।

आज-कल तमाम बर्फ़ जमाने की मशीनों में द्रवीभूत अमोनिया गैस काम में आती है। अमोनिया का द्रव एक पम्प के द्वारा नलों में होकर खींचा जाता है, जो नमक के घोल में डूबे रहते हैं। द्रवीभूत अमोनिया के वाष्पीकरण से नल बरफ़ से भी ठण्डे हो जाते हैं, तथा जिस घोल में ये डूबे रहते हैं वह भी ठण्डा हो जाता है। इस ठण्डे घोल में टङ्कियाँ पड़ी रहती हैं। इन टङ्कियों में जो द्रव भर दिया जाय वही जम जाता है।

Refrigerator हिमकारक यंत्र। आजकल घरू उपयोग के लिये इस प्रकार की आलमारियाँ बनाई गई हैं जिनमें रखने से वस्तुयें बर्फ़ के समान ठण्डी होजाती हैं या जम जाती हैं। इन आलमारियों की दीवारें

पोली होती हैं, जिनमें द्रवीभूत अमोनिया या सल्फर-डाइ-आक्साइड गैस रहती है।

Refulgent प्रकाशमान, दीप्तिमान।

Refuse मल, वस्तुओं के शुद्ध करने की क्रिया में पृथक होने वाला मल या निकृष्ट पदार्थ।

Regelation पुनर्संयोजन, बरफ के टुकड़ों का दबाये जाने पर जुड़ कर एक पिण्ड बन जाना।

Region प्रदेश, भूखण्ड, क्षेत्र।

Regression अवनति।

Regular नियत, नियमित, सम।

Regulate नियन्त्रित करना।

Regulator नियन्त्रक।

Regulus अपरिष्कृत धातु।

Reinforce प्रबलतर करना।

Reject परित्याग करना।

Relation सम्बन्ध।

Relative सापेक्ष, आपेक्षिक।

Relative Density (see Density, Relative)

Relative Motion सापेक्ष गति।

Relative Position सापेक्ष स्थिति।

Relative Velocity सापेक्ष अभिवेग।

Relativity, Theory of · सापेक्षवाद, जर्मन वैज्ञानिक आयनस्टाइन (Einstein) द्वारा प्रतिपादित मत जिसे साधारण भाषा में व्यक्त करना अत्यन्त कठिन है। इस मत ने भौतिक विज्ञान के बहुत से पुराने सिद्धान्तों को अशुद्ध प्रमाणित कर दिया है, तथा भौतिक विज्ञान के आधार को ही बदल दिया है। आयन्स्टाइन ने १९०५ ई० में 'विशेष' सापेक्षवाद का तथा १९१५ ई० में 'व्यापक' सापेक्षवाद का प्रतिपादन किया। सापेक्षवाद दो घटनाओं पर अवलम्बित है (१) आकाश में पिण्डों की निरपेक्ष गति न तो जानी जा सकती है और न नापी जा सकती है, तथा (२) प्रकाश का वेग सदा एक ही मालूम पड़ता है, प्रकाश उत्पन्न करने वाला पिण्ड चाहे जिस वेग से गति कर रहा हो। सापेक्षवाद के कुछ परिणाम ये हैं —(१) पिण्डों का भार उनके वेग के अनुसार घटता बढ़ता है। यह बात प्रयोगों से सिद्ध हो चुकी है। (२) प्रकाश पर गुरुत्वाकर्षण का प्रभाव पड़ता है। इस बात का निश्चयात्मक प्रमाण अभीतक नहीं मिला है। (३) समय भी वेग के अनुसार बदलता है। (४) इस विश्व की रचना पंच-परिमाणवाली (Five Dimensional) है। समय भी परिवर्त्तनशील है, अर्थात् लम्बाई तथा भार के समान समय भी वस्तुओं का गुण है तथा इसे भी घटाया बढ़ाया जा सकता है। लम्बाई, भार तथा समय ये तीनों परिमाण एक दूसरे पर अवलम्बित हैं। तीन परिमाणों से अधिक का संसार मनुष्य की कल्पना से बाहर की बात है। (५) गुरुत्वाकर्षण शक्ति कोई चीज नहीं है और न इसके कारण वस्तुयें नीचे गिरती हैं। पदार्थ के कारण आकाश में एक 'ढलाव' (Curvature) उत्पन्न हो जाता है, जो गुरुत्वाकर्षण का क्षेत्र है। समय तथा आकाश समतुल्य हैं। संक्षेप में सापेक्षवाद का निचोड़ यह है कि समय, आकाश तथा पदार्थ किसी एक ही तत्व के विभिन्न रूप हैं, तथा इन तीनों का पारस्परिक रूप परिवर्त्तन भी हो सकता है। अर्थात समय को पदार्थ रूप, पदार्थ को आकाश रूप, इत्यादि बनाया जा सकता है। इसी पारस्परिक सम्बन्ध की विवेचना करने के कारण यह मत सापेक्षवाद कहलाता है।

Relax शिथिल करना।

Relay परिवर्धक, एक उपकरण जिसके द्वारा बिजली का क्षीण प्रवाह एक प्रबल प्रवाह का संयोजन अथवा नियन्त्रण करने में समर्थ होता है। टेलीफोन तथा बेतार-यन्त्र के ग्राहक (Receiver) में आने वाली क्षीण धारा Relay को सञ्चालित करके प्रबल धारा उत्पन्न करती है।

Remanance (see Magnetism, Remanent)

Remote Control दूरस्थ नियन्त्रण, एक केन्द्र से दूर-दूर की मशीनों का नियन्त्रण करना। इस दिशा में इतनी उन्नति हो गई है कि बेतार के द्वारा जहाजों तथा हवाई जहाजों को चलाया जाता है।

Rennet रैनैट, बछड़ों के उदर से प्राप्त होने वाला एक सत्व जो पनीर बनाने के काम में आता है।

Renovate ताजा करना, जीर्ण संस्कार करना।

Repair मरम्मत करना, जीर्णोद्धार करना।

Repeating Decimal आवर्त दशमलव।

Repel दूर हटाना; प्रतिसारित करना ।
Replace प्रतिस्थापन करना ।
Represent प्रदर्शित करना ।
Repulsion प्रतिसारण; विकर्षण ।
Research गवेषणा; अनुसंधान ।
Reservoir भण्डार; आगार ।
Residual Charge अवशिष्ट आवेश ।
Residual Magnetism अवशिष्ट चुम्बकत्व ।
Residue अवशेष पदार्थ ।
Residuum अवशेष ।
Resin राल; विरोज़ा ।
Resins रालवर्गीय पदार्थ । रालवर्ग के सब पदार्थ जलनशील तथा वनस्पतिज होते हैं । ये पानी में अनघुल परन्तु मद्यसार, ईथर,तारपीन इत्यादि में घुलनशील होते हैं । ये पेड़ों में से गोंद की तरह चू कर निकलते हैं । विरोज़ा तथा राल अशुद्ध तारपीन के तेल में से निकाले जाते हैं । राल वार्निश और साबुन बनाने में काम आता है । कोपल, अम्बर तथा लाख भी इसी वर्ग के पदार्थ हैं ।
Resins, Synthetic कृत्रिम राल; फीनोल ( Phenol) से बनाये जाने वाले रासायनिक पदार्थ जिनकी आज कल अनेक उपयोगी वस्तुयें बनाई जाती हैं । बेकलाइट ( Bakelite ) एक ऐसा ही पदार्थ है ।
Resist प्रतिरोध करना; रोकना ।
Resistance प्रतिरोध; गति का विरोध करने वाला बल ।
Resistance, Electrical ( see Electrical Resistance ).
Resistance, Mechanical यांत्रिक प्रतिरोध ।
Resistance, Specific विशिष्ट प्रतिरोध ।
Resistance, Variable परिवर्त्तनशील प्रतिरोध ।
Resistance-box प्रतिरोध बक्स; वैद्युत-प्रतिरोध नापने का उपकरण ।
Resistance Coil प्रतिरोध वेष्टनी ।
Resistivity विशिष्ट प्रतिरोध ।
Resolve विश्लेषण करना ।
Resonance प्रतिकम्पन; सहकम्पन । सहकम्पन तब होता है जब कम्पन करने वाली वस्तुओं (लटकन, पानी पर तैरती हुई नाव, तन्त्री का तार, विद्युत की तरंग, इत्यादि ) को उनके कम्पन के अनुसार ही धक्के लगते रहें । यदि दो मशीनों का कम्पनांक एक ही हो तो उनके साथ-साथ चलाये जाने से सहकम्पन के कारण उनका टूटने का डर रहता है । बाजों में सहकम्पन से ध्वनि बढ़ जाती है । रेडियो यन्त्र में बेतार की तरंगों से ग्राहक यंत्र का सहकम्पन होता है ।
Resonator प्रतिकम्पक ।
Resound प्रतिध्वनित होना ।
Respirator प्रश्वाशक; उड़नशील औषधियों को सूँघने का यन्त्र ।
Respond प्रतिक्रिय होना; किसी प्रकार की उत्तेजना से प्रभावित होना ।
Response प्रतिक्रिया; प्रत्युत्तर ।
Rest निश्चलता ।
Rest, Position of: निश्चल स्थिति ।
Resting Point विराम बिन्दु ।
Restitution पुनः स्थापन ।
Result परिणाम; फल ।
Resultant उपलब्धि; लब्धिफल । कई बलों, वेगों अथवा अन्य भौतिक प्रभावों का सम्मिलित प्रभाव उनका Resultant कहलाता है ।
Retain रखना; रक्षा करना ।
Retard बाधा डालना; रोकना ।
Retardation बाधा; रुकावट ।
Retentivity धारण-शक्ति ।
Retort वक्र-यंत्र; द्रवों को गरम करके उड़ाने का पात्र ।
Retouching दोषनिवारण; फोटो की निगेटिव प्लेटों के दोषों को पेन्सिल या रंग से सुधारना ।
Retrogression व्युत्क्रम गति .
Reverberation गूंज; प्रतिध्वनि; ध्वनि की तरंगों के परावर्त्तन से उत्पन्न होने वाली गूंजती हुई आवाज़ ।
Reverberatory Furnace ( see Furnace, Reverberatory ) .
Reverberator प्रतिक्षेपक; परावर्तक ।
Reversal विपर्यास ।
Reversible उत्क्रमणीय; उलटा हो सकने योग्य ।
Reversible Process or Reaction उत्क्रमणीय प्रतिक्रिया ।

Revolution प्रदक्षिणा; परिभ्रमण ।
Revolve परिक्रमा करना; किसी वस्तु के चारों ओर चक्कर लगाना ।
Revolver रिवाल्वर; एक प्रकार का पिस्तौल जिसमें कई कारतूस एक-साथ भर दिये जाते हैं ।
Rheometer वैद्युत-प्रवाह मापक यंत्र ।
Rheostat प्रतिरोध नियंत्रक ।
Rheotome प्रवाह परिवर्त्तक ।
Rhombohedron समपार्श्व ।
Rhombus विषम कोण वर्ग-क्षेत्र ।
Rhumb-line दिशिकोण रेखा; दिशादर्शक यंत्र पर बने हुए सोलह दिशा-बिन्दुओं में से कोई दिशा-बिन्दु ।
Riding Lights निर्देशक प्रकाश; लंगर पड़े हुये जहाजों पर जलाई जाने वाली लालटैनें ।
Rifle राइफल; बन्दूक जिसकी नली के भीतर चक्करदार धारी खुदी हुई होती है । इस धारी के कारण गोली अत्यन्त वेग से बाहर निकलती है ।
Right ठीक; शुद्ध । दक्षिण; दाहिना ।
Right-angle समकोण ।
Right-angled Prism समकोणी त्रिपार्श्व ।
Right-angled Triangle समकोणी त्रिभुज ।
Rigid दृढ़ ।
Rigid Dynamics दृढ़पिंड गति-विज्ञान ।
Rigidity दृढ़ता; आकार स्थापकत्व ।
Rigidity, Modulus of: दृढ़ता का मापांक ।
Rim प्रांत; किनारा; कोर ।
Ring चक्र; मण्डल; कुंडली; छल्ला ।
Ring Furnace कुंडलाकार भट्टी ।
Rings, Newton's न्यूटन कुण्डलियां । यदि एक बहुत कम गोलाई वाले उन्नतोदर लैन्स को समतल काच की प्लेट पर रखा जाय तो दोनों के बीच में छल्ले से दिखलाई पड़ते हैं । प्रकाश किरण जब इन में होकर निकलती है तो रंगीन छल्ले दिखलाई पड़ते हैं । इनको Newton's Rings कहते हैं ।
Ripples छोटी-छोटी लहरें ।
Riser सांचे का छिद्र जिसमें होकर गली हुई धातु डाली जाती है ।
Rivet रिवट; दो वस्तुओं को जोड़नेवाली कील ।
Roadster सड़कों पर चलने वाली मोटर या साइकिल ।
Roaring Forties गरजने वाली चालीसा; ४०° तथा ५०° दक्षिण अक्षांश रेखाओं के बीच में चलने वाली प्रचण्ड पश्चिमी हवायें ।
Roast सेकना; भूनना ।
Roasting जारन क्रिया; कच्ची धातुओं को गरम करके उनमें से उड़नशील वस्तुओं (गंधक, संखिया इत्यादि) को बाहर निकालने की क्रिया ।
Robot रॉबॉट; यांत्रिक मनुष्य; मनुष्य के समान काम करने वाली मशीन ।
Rochelle Salt राशल लवण; सोडियम पोटासियम टारटरेट नामक यौगिक ।
Rock-crystal स्फटिक; बिल्लौर ।
Rock-oil ( see Petroleum ).
Rock-salt सैंधा नमक; खनिज नमक ।
Rocket आकाश में उड़ने वाला पटाखा ।
Rod छड़; दंड ।
Roll Film रोल फिल्म; गोल लपेटी हुई सेल्युलाइड की फिल्म जिसपर फोटो लेने का मसाला चढ़ा रहता है ( see Photography ) ।
Roll Sulphur बेलनाकार गंधक ।
Rolled Gold रोल्ड-गोल्ड; सोने का परत चढ़ी हुई वस्तुयें रोल्ड-गोल्ड की कहलाती हैं ।
Roller रोलर; बेलन ।
Rolling Mill रोलिंग मिल; लोहे की छड़ों को गोलाकार, चपटी, इत्यादि बनाने की मशीन ।
Rolling of Ships जहाजों का लहरों के कारण इधर-उधर झूलना ।
Rolling Stock रेल गाड़ी के डिब्बे ।
Roman Numerals रोमन संख्यायें । रोमन प्रणाली में संख्यायें वर्णमाला के अक्षरों द्वारा व्यक्त की जाती हैं । जैसे I = १, V = ५, X = १०, L = ५०, C = १००, D = ५००, M = १००० ।
Rontgen Rays राञ्जन रश्मियां ( see X-rays ) ।
Root मूल; उद्गम ।
Root, Cube घनमूल ।
Root, Square वर्गमूल ।
Rope रस्सी; रज्जु ।

Rope-drive रज्जु-संचालन; तारों की बनी हुई रस्सी के द्वारा मशीन की एक चर्खी से दूसरी चर्खी का चलाया जाना।

Rope-way रज्जु-मार्ग।

Rose's Metal रोज़ धातु; एक मिश्र-धातु जिसमें २५% सीसा, २५% रांगा, तथा ५०% विस्मथ मिला रहता है।

Rosin ( see Resins ).

Rot घुन; लकड़ी को घुना देने वाला जीवाणु।

Rotary चक्रावर्त्ती।

Rotary Converter चक्रावर्त्ती परिवर्त्तक;सरल विद्युत् प्रवाह को एकान्तर प्रवाह अथवा एकान्तर प्रवाह को सरल प्रवाह में परिणत करने का यंत्र।

Rotary Engine चक्रावर्त्ती इंजन।

Rotary Printing रोटरी मशीन के द्वारा छपाई।

Rotary Pump चक्रावर्त्ती पम्प।

Rotate घूमना; परिभ्रमण करना।

Rotation परिभ्रमण; अपनी धुरी पर घूमने की क्रिया।

Rotator परिभ्रामक; घुमाने वाला।

Rotor रोटर; बिजली की मशीन का घूमने वाला भाग।

Rouge रूज; अत्यन्त बारीक पिसा हुआ लोह-आक्साइड जो धातुओं पर पालिश करने के काम में आता है।

Rough खरदरा; रुक्ष।

Roughness खरदरापन।

Round गोल; गोलाकार।

Routing Tool धातु तथा लकड़ी पर खुदाई करने का औज़ार।

Rubber रबड़। मुलायम, लचकदार द्रव्य जो गर्म देशों में उत्पन्न होने वाले एक पेड़ के दूध को जमा कर बनाया जाता है। यह कार्बन तथा हाइड्रोजन का यौगिक होता है। रबर एक अत्यन्त उपयोगी पदार्थ है जो सैंकड़ों तरह से काम में लाया जाता है। इस से टायर, जूते, खिलौने, वाटर-प्रूफ कपड़े, नल, गेंदें, चटाइयां, इत्यादि अनेक वस्तुएं बनाई जाती हैं।

Ruby चुन्नी; लाल रंग का बहुमूल्य पत्थर विशेष।

Ruby-glass रूबी काच; लाल रंग का काच।

*Ruby-light* लोहित प्रकाश।

Ruby Sulphur लाल गंधक।

Rudder रडर; जहाज़ों को इच्छानुसार मोड़ने का यन्त्र।

Rule विधान; नियम; रीति। रेखा; रेखा खींचना। लम्बाई नापने का पैमाना।

Rule of Three त्रैराशिक नियम।

Ruler रेखा खींचने का गोल डंडा।

Rum रम; एक प्रकार की शराब।

Runner धावक; डायनमो या मोटर का घूमने वाला भाग ( Rotor )।

Running Hot मशीनों का गरम हो जाना।

Running of Machines मशीनों का चलना।

Rust मोरचा; ज़ंग; लोहे पर जल तथा वायु के प्रभाव से उत्पन्न होनेवाला लाल रंग का लोह-आक्साइड।

Rust-proof Iron ऐसा लोह जिस पर मोरचा न लगे।

## S

Saccharimeter शर्करामापक यन्त्र; द्रवों में घुली हुई शर्करा का परिमाण नापने का यंत्र।

Saccharine सैकरीन; एक जैव रासायनिक यौगिक जो शर्करा से लगभग ५०० गुना मीठा होता है। मधुमेह के रोगी शर्करा के बजाय सैकरीन खा सकते हैं।

Saccharose शर्करोज ( see Sugar )।

Sadiron लोहे की भारी तथा ठोस चादरें।

Safe सेफ़; तिजौरी; क़ीमती चीज़ें रखने की लोहे की मज़बूत आलमारी।



Safe, Fire-proof अग्निजित तिजौरी। इसकी दीवारें पोली होती हैं जिनमें अभ्रक इत्यादि का चूरा भरा रहता है। ऐसी तिजौरियों में रक्खी हुई वस्तुओं पर आग का असर नहीं होता।

Safety Devices रक्षक साधन; ख़तरे से बचाने के भिन्न-भिन्न साधन।

Safety Lamp निरापद दीप (see Davy Lamp)

Safety Match निरापद दीपशलाका; सेफ्टी दियासलाई ( see Matches )।

Safety Valve सेफ़्टी-वाल्व; निरापद उपद्वार। भाफ़ के इंजनों में रक्खा जाने वाला छिद्र जिसकी डाट स्प्रिंग से दबी रहती है। यदि इंजन में भाफ़ का दबाव निश्चित परिमाण से अधिक बढ़ जावे तो स्प्रिंग के दबने से डाट खुल जाती है और फालतू भाफ़ बाहर निकल जाती है।

Saffron कुंकुम; केसर; काश्मर्य।

Safranin कृत्रिम पीला रंग जो सूती कपड़ों पर छपाई करने के काम में आता है। फोटो की प्लेटों पर चढ़ाये जाने वाले मसाले में भी इसका कुछ अंश रहता है।

Sag लटकना; दो खंभों से बंधे हुये तार या रस्सी का बीच में से लटकना; लटकाव।

Sago सागू; साबूदाना; सागू पेड़ का दानेदार बनाया हुआ गूदा।

Sal Ammoniac नौसादर।

Saline खारी; नमकीन।

Salinity लवणता; खारीपन।

Salinometer लवणतामापक यंत्र।

Salt लवण; वैद्युत-धनीय (Electro-positive) मूलक (Radicle) अथवा क्षार (Base) तथा वैद्युत-ऋणीय (Elctro-negative) मूलक अथवा अम्ल के संयोग से बनने वाला रासायनिक यौगिक। सोडियम तथा क्लोरीन के संयोग से सोडियम क्लोराइड नामक लवण बनता है।

Salt, Acid अम्ल लवण।

Salt, Basic क्षारीय लवण।

Salt, Common साधारण लवण; खाने का नमक।

Salt, Complex विषम लवण; ऐसा लवण जिसमें दो से अधिक मूलक संयुक्त हों।

Salt, Epsom (see Epsom Salt).

Salt, Glauber's( see Glauber Salt).

Salt, Gypsum (see Gypsum Salt).

Salt, Hydrogen हाइड्रोजन लवण; अम्ल-प्रकृति लवण।

Salt, Neutral उदासीन लवण; ऐसा लवण जिसकी प्रकृति न तो अम्ल हो और न क्षारीय।

Salt, Normal सामान्य लवण।

Salt, Rock खनिज लवण; सेंधा नमक।

Salt-petre or Nitre शोरा; क़लमी शोरा। यह बारूद में, काच बनाने में, तथा खाद की तरह काम में आता है।

Salts लवण-वर्ग के रासायनिक यौगिक। प्रत्येक लवण के दो भाग होते हैं: (१) अम्ल-मूलक (Acid Radicle) तथा (२) क्षारीय-मूलक (Basic Radicle)।

Salvarsan साल्वर्सन; संखिया का एक अत्यन्त जटिल जैव यौगिक जिसका आविष्कार जर्मन रसायनज्ञ पॉल आर्लिख़ (Paul Ehrlich) ने ६०५ असफल प्रयोगों के बाद किया, अतः इसे "६०६" भी कहते हैं। यह उपदंश की कारगर दवा है। आजकल यह नियोसाल्वर्सन (Neosalvarsan) अथवा "९१४" के रूप में व्यवहृत होती है।

Sal Volatile अमोनियम कार्बोनेट का घोल।

Sample नमूना।

Sampling वस्तुओं का नमूना बनाने की क्रिया।

Sampling Machine नमूना-परीक्षक यन्त्र।

Sand बालुका; बालू रेत; पत्थर के टुकड़ों की रगड़ से बनने वाली दानेदार रेत जो सिलिका का आक्साइड होती है। यह काच, चीनी मिट्टी, इत्यादि बनाने में काम आती है।

Sand-bath बालुका-यन्त्र; गरम की हुई बालू रेत के द्वारा वस्तुओं को गरम करने का पात्र।

Sand-blast बालुका-निक्षेप यन्त्र; हवा के ज़ोर से बालू फेंकने का यन्त्र जो धातु की ढली हुई वस्तुओं को साफ करने, बायलरों की पपड़ी छुड़ाने, तथा काच को धुँधला करने के काम में आता है।

Sand-paper रेगमाल; लकड़ी पर पॉलिश करने का काग़ज़ जिस पर बारीक बालू रेत चिपकी रहती है।

Sand-storm आंधी।

Sandal-wood चंदन-काष्ठ; चन्दन की लकड़ी। इसमें एक सुगन्धित तेल होता है जिसके कारण इसमें घुन नहीं लगता।

Sandal-wood, Oil of: चन्दन का तेल। इसको फूलों से सुवासित करके इत्र बनाये जाते हैं।

Sandarac राळ के समान एक वनस्पतिज पदार्थ जो दांत-साज़ी में काम आता है।

Sap वृक्ष-रस।

Saponification साबनी करण; तेलीय पदार्थों का मद्य-सार तथा अम्ल के रूप में विच्छेदन। अम्ल, क्षार-अथवा भाफ की प्रतिक्रिया से तेल विश्लिष्ट हो कर साबुन तथा ग्लिसरीन बनाते हैं। इस क्रिया को आज कल जल-विच्छेदन ( Hydrolysis ) कहते हैं।

Saponification Value ( see Oils, Saponification Value of: ).

Sapphire नीलम; नीलमणि।

Saturate संतृप्त करना; संपृक्त करना।

Saturated Solution संपृक्त घोल। जब किसी द्रव में कोई वस्तु इतनी घोल दी जाय कि उस तापक्रम पर और अधिक न घुल सके तो वह उस वस्तु का संपृक्त-घोल कहलाता है।

Saturation संतृप्ति; घोल की वह अवस्था जिसमें वह उस ताप क्रम पर घुले हुये ठोस, द्रव या गैस का और अधिक परिमाण न घुला सके।

Saturation, Super अति तृप्ति; संतृप्ति की सीमा को उल्लंघन करने की अवस्था।

Saturation Current संतृप्ति धारा; बिजली के चुम्बक में प्रवाहित की जाने वाली धारा का वह बल कि जिसको बढ़ाने से चुम्बक की शक्ति में वृद्धि न हो।

Saturation of a Colour वर्ण की संतृप्ति। यदि वर्ण में सफेदी का अंश बिलकुल मिला हुआ न हो तो वह संतृप्त कहलाता है। सफेदी मिलाने से उसकी संतृप्ति कम हो जाती है।

Saturation Pressure बंद स्थान में द्रव की वाष्प का दबाव।

Savart's Wheel सावर्ट चक्री; एक खिलौना जिसको घुमाने से लोहे या लकड़ी का टुकड़ा दांतेदार पहिये से टकराता है और बड़ी कर्कश ध्वनि निकलती है।

Saw आरा या आरी; लकड़ी काटने का दांतेदार औज़ार।

Saw, Machine आरा मशीन; मशीन से चलने वाला आरा।

Saw-mill लकड़ी काटने का कारख़ाना।

Saxophone मुँह से बजाने का बाजा विशेष।

Scalars ऐसी राशियां जो ज्यामितीय रेखाओं द्वारा व्यक्त न की जा सकें।

Scale स्केल; नापने के यंत्रों पर बने हुये नाप के चिन्ह। धातुओं इत्यादि पर जम जाने वाली पपड़ी।

Scale, Chromatic बारह स्वरों वाला सप्तक ( see Note )।

Scale, Decimal दशमलव पद्धति।

Scale, Diagonal कर्ण स्केल; इसकी सहायता से एक इञ्च के सौवें हिस्से तक की लम्बाई नापी जा सकती है।

Scale, Diatonic स्वर सप्तक जिसमें बारह स्वर होते हैं।

Scale, Tempered संस्कृत स्वर सप्तक; संगीत के स्वरों को शुद्ध करके केवल १२ स्वरों में बैठाया हुआ सप्तक।

Scale-pan तराज़ू का पलड़ा।

Scalene Triangle विषम त्रिभुज।

Scales तराज़ू; तुला; वस्तुओं का भार तोलने का यंत्र।

Scape-wheel इस्केप चक्र; घड़ियों में लगा हुआ एक पहिया।

Scatter फैलाना; बखेरना।

Scattering of Light प्रकाश का बिखरना।

Scavenging सफाई; अंतर-दहन इञ्जनों में जम जाने वाले धुयें की सफाई।

Scent सुगन्धित द्रव; इत्र।

Science विज्ञान; मानव ज्ञान की समष्टि; नियमबद्ध तथा क्रमबद्ध ज्ञान; प्राकृतिक अथवा भौतिक घटनाओं का नियमित ज्ञान। भौतिक, रसायन, भूगर्भ शास्त्र, गणित, प्राणि शास्त्र, चिकित्सा, इत्यादि विज्ञान की श्रेणी में गिने जाते हैं।

Scientific वैज्ञानिक।

Scientist वैज्ञानिक; विज्ञानवेत्ता।

Scintillate टिमटिमाना; जगमगाना।

Scintillation जगमगाहट।

Scissors कैंची; कतरनी।

Sclerometer कठोरतामापक यंत्र; वस्तुओं की कठोरता की परीक्षा करने का यन्त्र।

Scleroscope कठोरतादर्शक यंत्र; वस्तुओं की कठोरता की तुलना करने का यंत्र।

Scrap रद्दी चीज़।

Scrape खुरचना।
Scrapings छीलन।
Scratch खरोंच; खरोंच डालना।
Screen परदा जिस पर तसवीर दिखलाई जाती है।
Screw पेच।
Screw-gauge स्क्रूगेज; पतली बेलनाकार वस्तुओं के व्यास नापने का यंत्र।
Scrubber स्क्रबर; गैसों के मिश्रण में से किसी एक गैस को द्रव्य में घुला कर पृथक् करने का यंत्र।
Sea समुद्र; पृथ्वी का खारी जलीय भाग जो पृथ्वी के ७१%तल को घेरे हुये है। समुद्र की कमसे कम गहराई १२,४५० फीट तथा अधिक से अधिक ३४,००० फीट (लगभग ८ मील) है। समुद्र का जल दिन पर दिन खारी होता जा रहा है क्योंकि उसमें नदियाँ नाना प्रकार के लवण लाकर डालती रहती हैं।
Sea Breeze समुद्री वायु; समुद्र की ओर से आने वाली ठंडी तथा नम हवा।
Sea level समुद्रतल। भूगोल में पृथ्वीतल की ऊँचाई तथा नीचाई समुद्र तल से ही नापी जाती है।
Sea Water समुद्री जल। समुद्र के जल में ३·५% घुलित वस्तुयें होती हैं। घुली वस्तुओं में सबसे अधिक अंश नमक का होता है। इसके अतिरिक्त उसमें मैग्नेशियम क्लोराइड, मैग्नेशियम सल्फेट, कैल्शियम सल्फेट, पोटासियम सल्फेट इत्यादि लवण घुले रहते हैं।
Sealing wax मुहर लगाने की चपड़ी। यह लाख, राल, तारपीन तथा रंग मिलाकर बनाई जाती है।
Seaplane जलीय वायुयान; जल पर तैरनेवाला वायुयान। इसमें पहियों की जगह नौकायें लगी रहती हैं।
Searchlight दूर-दीप; बहुत दूर तक रोशनी फेंकने वाला लैम्प। इसमें बिजली की रोशनी होती है जिसके पीछे एक गोलाकार दर्पण लगा रहता है।
Secant व्युत्क्रम कोटिज्या।
Second पल अर्थात् औसत दिनमान का ८६,४०० वां भाग।
Secondary गौण; अमुख्य।
Secretion स्राव; निस्सरण।
Section खंड; कटा हुआ भाग; परिच्छेद।
Sector वृत्तखंड।
Sediment तलछट; द्रव में मिला हुआ (घुला हुआ नहीं) अत्यन्त बारीक पदार्थ जो छानने से पृथक हो जाता है। यदि तलछट मिले हुये द्रव को थोड़ी देर रक्खा रहने दिया जाय तो तलछट पात्र के पेंदे में बैठ जाती है और साफ़ द्रव ऊपर से निथारा जा सकता है।
Sedimentation तलछट के नीचे बैठने की क्रिया।
Segment वृत्त खंड; खंड।
Seidlitz Powder सिडलिस पाउडर; सोडा बाइकार्ब, टारटरिक एसिड तथा रॉशल साल्ट को मिलाकर बनाया जाने वाला दस्तावर चूर्ण जिसे पानी में डालने से झाग उठते हैं।
Seismograph भूकम्पदर्शक यंत्र; भूस्तर के दोलन अथवा कम्पन को रेखा-चित्र द्वारा दर्शाने वाला यंत्र।
Seismography भूकम्पन लेखन।
Seismology भूकम्प विज्ञान; पृथ्वीतल में भूकम्प क्यों और कब आते हैं इसका अध्ययन करने वाला विज्ञान।
Seismometer भूकम्पन मापक यंत्र; भूकम्प की दिशा तथा वेग नापने का यंत्र।
Selectivity ग्राहकता; रेडियो के ग्राहक-यंत्र की किसी विशेष लम्बाई की तरंगों को ग्रहण करने की सीमा।
Selenite रवेदार जिप्सम (Gypsum)।
Self-acting स्वचालित।
Self-capacity आत्म-समावेशन; बिजली के तार या वेष्टनी की स्थिर-विद्युत संग्राहक शक्ति।
Self-evident स्पष्ट; प्रत्यक्ष।
*Self-excitation* आत्मोत्तेजन।
Self inductance आत्मोपपादन; विद्युत प्रवाह के कारण तार में उत्पन्न होने वाला चुम्बकीय प्रभाव।
Self-luminous स्व-प्रकाशित; आत्म-दीप्त; अपने आप चमकने वाला।
Self-registering स्वयं-लेखक; ऐसा मापक-यंत्र जो अपने बतलाये हुये माप का लेखा भी रक्खे।
Self-starter स्वचालक; अंतरदहन इंजनों को चालू करने वाला बिजली का यंत्र।

Semaphore सिमाफोर; संकेतों द्वारा संवाद भेजने का यन्त्र।

Semi-अर्द्ध।

Semi-circle वृत्तार्द्ध; अर्द्ध-वृत्त।

Semi-perimeter अर्द्ध परिमित।

Semi-permeable अर्द्ध-भेद्य; अर्द्ध-प्रवेश्य।

Semi-tone अर्द्ध-स्वर।

Semi-water Gas प्रोड्यूसर-गैस (Producer-gas) तथा वाटर गैस (Water-gas) का मिश्रण जो ईंधन की जगह काम में आता है।

Sensation बोध; इन्द्रिय-ज्ञान।

Sensibility सचेतनता।

Sensitise प्रकाश-चेतन बनाना।

Sensitive प्रकाश-चेतत; सुचेतन।

Sensitive Balance सूक्ष्म चेतन तुला; तोलने का कांटा जिसके द्वारा अत्यन्त सूक्ष्म भार की वस्तुयें भी तोली जा सकें।

Sensitive Flame ध्वनि-दर्शक दीप-शिखा।

Sensitive Paper or Plate प्रकाश-चेतन कागज या प्लेट; मसाला चढ़ी हुई प्लेट या कागज जो फोटोग्राफी में काम आते हैं।

Sensitivity of a Balance तुला की सूक्ष्मचेतनता।

Separate (v.) पृथक करना; कई वस्तुओं के मिश्रण में से किसी एक वस्तु को शुद्ध रूप में पृथक करना।

Separating Funnel (see Funnel, Separating).

Separation पृथक्करण; कच्ची धातुओं में से शुद्ध धातुओं को पृथक करने की क्रिया।

Separator सपरेटर। कच्ची धातुओं को शुद्ध करने की मशीन। दूध में से मक्खन निकालने की मशीन।

Sequence अनुक्रम।

Series श्रेणी।

Serpent, Pharaoh's (see Pharaoh's Serpent)

Serpentine सर्पेन्टाइन; मैग्नेशियम सिलिकेट नामक खनिज यौगिक।

Setting जड़ाव।

Sewer नाली।

Sewing Machines सीने तथा कसीदा काढ़ने की मशीनें।

Sextant षष्ठांश-यंत्र; सूर्य का उन्नतांश निकालने का यंत्र। इस यंत्र के द्वारा पहाड़ों इत्यादि की ऊंचाई भी निकाली जा सकती है। वृत्त के षष्ठांश के आकार में होने के कारण इसे sextant कहते हैं।

Shacle शृंखल।

Shade छाया। रंग की गहराई।

Shadow परछांई; प्रतिच्छाया। यदि दीपक के सामने कोई अपारदर्शक पिंड रक्खा जाय तो प्रकाश किरणों के रुकने से उस पिंड के आकार का जो काला क्षेत्र दिखलाई पड़ता है, वह उस पिंड की प्रतिच्छाया कहलाती है।

Shadow Photometer (see Photometer, Shadow).

Shadows प्रतिच्छायायें; अपारदर्शक पिंडों द्वारा प्रकाश किरणों के अवरोध से बनने वाली छायायें। प्रतिच्छाया के दो भाग होते हैं। (see Penumbra; Umbra)।

Shaft धुरादंड। सीधा, लम्बा, बेलनाकार दंड। सुरंग जिसमें होकर खानों में उतरते हैं। कुल्हाड़ी इत्यादि औज़ारों का दस्ता।

Shafting धुरादंड प्रणाली। मशीन से घूमने वाला लम्बा धुरा-दंड जिसमें स्थान-स्थान पर घिर्रियां लगी होती हैं। इन घिर्रियों पर माल चढ़ा कर छोटी-छोटी अनेक मशीनें चलाई जाती हैं।

Shale शेल; स्लेट के समान रचनावाला पत्थर जिसमें से मिट्टी का तेल निकाला जाता है।

Shale Oil शिला-तैल; शेलसे प्राप्त होने वाला तेल (see Oils, Mineral)।

Shape आकृति; आकार; शकल।

Sharp तेज़ धार वाला। तीखा। तीव्र स्वर (see Note)।

Shavings छीलन।

Shear काटना; कतरना। काट। विरूपण।

Shearing कैंची से काटने की क्रिया।

Shears कैंची; की तरह काटने का यंत्र।

Shearing Strain विरूपण विक्रिया।

Shearing Stress विरूपण दबाव। काटने जैसा दबाव।
Sheet चादर; प्लेट।
Shell खोल; खोखला गोला जिसमें विस्फोटक पदार्थ भरे जाते हैं।
Shellac लाख; चपड़ी।
Shellac Varnish चपड़ी की वार्निश।
Shine चमकना।
Shingle मैल बाहर निकालने के लिये लोहे को ज़ोर से दबाना।
Shining चमकदार; उज्ज्वल।
Ship जलयान; पानी का जहाज़। आजकल के जलयान लोहे के बने हुये होते हैं जो पानी से भारी होता है। परन्तु फिर भी वे पानी पर इस कारण तैरते हैं कि उनको ऐसा बनाया जाता है जिससे उनका भार हटाये हुये पानी के भार से कम रहता है। ( see Archimedes, Principle of: )।
Ship, Air-( see Air ship ).
Shoddy शॉडी; पुनरुद्धार की हुई ऊन। ऊन के पुराने कपड़ों को धुन कर या कूट कर ऊन को फिर कात लिया जाता है। इस ऊन के बने हुये वस्त्र सस्ते बिकते हैं परन्तु मजबूत नहीं होते।
Shoot गोली या तीर चलाना; तीर की तरह बाहर निकलना।
Short-circuit संक्षेप-पथ। बिजली के तार का बीच में किसी चालक वस्तु से सम्बन्ध होजाय तो कुछ धारा उस चालक में होकर निकलने लगती है, इसे short-circuit कहते हैं।
Short-sight निकट-दृष्टि। नेत्रों का दोष जो नतोदर लैन्सों का चश्मा लगाने से दूर हो जाता है ( see Myopia )।
Shot छर्रे; सीसे की गोलियां जो बन्दूक में भर कर छोड़ी जाती हैं।
Shrapnel कारतूसों से भरा हुआ गोला जो नियत समय पर छूटता है।
Shrill Note कर्णकटु शब्द; तीक्ष्ण स्वर।
Shrink सिकुड़ना; संकुचित होना।
Shrinkage सिकुड़न; संकोचन; गरम धातुओं का ठंडी होने पर सिकुड़ना।
Shrivel झुर्रियां पड़ना।
Shunt शन्ट; पार्श्ववाहक; बिजली के प्रवाह को दूसरे पथ में होकर लेजाना।
Shuttle नारी; कपड़ा बुनने में ताना डालने के लिये इधर-उधर फैंकी जाने वाली ढरकी।
Side बाहु; भुजा; पार्श्व; दिशा; पक्ष।
Sidereal नाक्षत्रिक; नक्षत्र संबंधी।
Sidereal Clock नाक्षत्रिक घड़ी; नाक्षत्रिक समय बतलाने वाली घड़ी।
Sidereal Day नाक्षत्रिक-दिवस; यह सौर-दिवस से ४ मिनिट छोटा होता है तथा मेष राशि की चाल से नापा जाता है।
Sidereal Magnetism नाक्षत्रिक चुम्बकत्व।
Sidereal Time नाक्षत्रिक समय; मेष राशि के लिहाज़ से पृथ्वी का अपनी अक्ष पर घूमने का समय।
Sidereal Year नाक्षत्रिक वर्ष; यह सौर-वर्ष से २० मिनिट बड़ा होता है।
Siderite सिडेराइट; लोह कार्बोनेट नामक खनिज यौगिक।
Siemens-Martin Process सीमन्स-मार्टिन क्रिया; इस्पात बनाने की क्रिया विशेष (see Steel)।
Sieve चलनी; चूर्णवत् पदार्थों को छानने का उपकरण।
Sight दृष्टि।
Sight, Line of: ( see Line of Sight ).
Sight, Long (see Hypermetropia).
Sight, Short (see Short-sight).
Sign चिन्ह; निशान।
Signal संकेत।
Signal, Fog ( see Fog Signal )
Signaller तार बाबू।
Significant Figure सार्थक अंक।
Silk रेशम।
Silk, Artificial बनावटी या नकली रेशम; यह रुई को रासायनिक द्रवों में घोल कर बनाया जाता है।
Silver, Frosting of: चांदी का मञ्जन; तांबा मिली हुई चांदी के ज़ेवरों को गरम करके गंधक के तेज़ाब से धोना जिससे ऊपर-ऊपर शुद्ध चाँदी का परत जमजाय।

Silver, Spitting of: चाँदी का उगलना; पिघली चाँदी आक्सिजन का अपशोषण करती है, परन्तु ठंडी होने पर यह आक्सिजन बाहर निकल जाता है, इसे Spitting कहते हैं।

Silver-glance खनिज रौप्य सल्फाइड।

Silvering चाँदी का परत चढ़ाना; काच की प्लेटों पर चांदी चढ़ा कर दर्पण बनाने की क्रिया। इस कार्य के लिये सिल्वर नाइट्रेट के दो घोल बनाए जाते हैं। एक घोल में अमोनिया मिलाते हैं तथा दूसरे में रॉशल साल्ट। इन दोनों घोलों के मिश्रण में साफ किया हुआ काच रखने से उस पर चाँदी चढ़ जाती है।

Silver-plating चाँदी का मुलम्मा करना ( see Electroplating )।

Similar समरूप; समान।

Similarity समरूपता।

Simmer खदबदाना; उबलते हुये द्रव का शब्द करना।

Simple सरल।

Simple Harmonic Motion सरल आवर्त्तगति।

Simplify सरल करना ।

Simultaneous युगपत; एक साथ घटित होने वाले दो कार्य।

Simultaneous Equation युगपत समीकरण।

Sine ज्या; समकोण त्रिभुज में लम्ब तथा कर्ण का अनुपात।

Sink डूबना। खराब पानी निकालने का हौज़।

Sinker डुबानेवाला; हल्की वस्तुओं को डुबाने के लिये उनके साथ बाँधा जाने वाला भार।

Siphon साइफन; द्रव परिवर्त्तक नली; द्रवों को एक पात्र से दूसरे पात्र में स्थानांतरित करने की नली। यह ∩ या ∧ के आकार में मुड़ी हुई नली होती है जिसे पहले द्रव से भर दिया जाता है। फिर दोनों सिरों को बन्द करके एक सिरा द्रव में तथा दूसरा खाली पात्र में डाल दिया जाता है और सिरे खोल दिये जाते हैं। द्रव अपने आप खाली पात्र में आने लगता है। यह क्रिया वायुके दबावके कारण होती है।

Siren साइरन; भोंपू; ज़ोर की आवाज पैदा करने की सीटी। यह गोल डिब्बे की तरह होती है जिसके ढक्कन में बहुत से तिरछे सूराख़ होते हैं। ढक्कन पर एक घूमनेवाली गोल प्लेट होती है और इसमें भी सूराख़ होते हैं। जब डिब्बे में नीचे की ओर से हवा या भाफ फूंकी जाती है, तो ऊपर की प्लेट के घूमने से बड़े ज़ोर की आवाज निकलती है। अंजनों तथा कारखानों की सीटियां साइरन से ही बजती हैं।

Size आकार; विस्तार; परिमाण। काग़ज, कपड़े अथवा लकड़ी को अछिद्र बनाने का मसाला।

Sizing काग़ज, लकड़ी या कपड़े को सख्त तथा अछिद्र बनाना जिससे उसमें होकर कोई द्रव प्रवेश न कर सके।

Sketch पांडु लेख; नकशा।

Skim पपड़ी उतारना।

Skip खानों में से कोयला भर-भर कर ऊपर पहुँचाने की बाल्टी।

Skip-hoist कोयले की बाल्टीको चढ़ाने-उतारने का यंत्र। इसमें दो बालटियां होती हैं। एक ऊपर जाती है तो दूसरी नीचे आती है।

Sky आकाश; ब्रह्माण्ड में व्याप्त शून्य स्थान। आकाश का रंग नीला क्यों दिखलाई पड़ता है, इसका ठीक-ठीक वैज्ञानिक कारण अभीतक निश्चय नहीं हो सका है।

Sky-blue आसमानी रंग ।

Slag धातुमल; कच्ची धातुओं को गलाने से ऊपर आने वाला मल जो Slag के रूप में भट्टी में से निकलता रहता है। धातुमल को सीमन्ट में मिलाते हैं। इस्पात का मल तो खाद में भी डाला जाता है।

Slake चूने को बुझाना।

Slaked Lime बुझा हुआ चूना।

Slant Height तिर्यक ऊँचाई।

Slanting तिरछा।

Sledge हिमयान; बरफ पर चलने वाली गाड़ी जिसे कुत्ते या बारहसिंघे खींचते हैं। आजकल मोटर से चलने वाली Sledge भी बन गई हैं।

Sleepers स्लीपर; लकड़ी या लोहे के शहतीर जिन पर रेल की पटरियां जड़ी रहती हैं।

Slide सरकना; खिसकना। फोटो की प्लेट रखने का डिब्बा जिसका ढक्कन ऊपर खिसक सकता है।

Slide, Lantern स्लाइड; मैजिक लालटैन में दिखाई जाने वाली काच की प्लेट पर बनी हुई तसवीर।

Sliding खिसकने वाला; सरकने वाला; विसर्पी।

Sliding Friction विसर्पी घर्षण; एक पिंड पर दूसरे पिंड के सरकने से उत्पन्न होने वाली रगड़।
Slope ढाल; एक ओर को झुकाव।
Sloping ढालू; एक ओर को नीचा।
Slot खांचा।
Slot-machine खांचा-यन्त्र; ऐसी मशीन जिसमें सिक्का डालने से उसी मूल्य की कोई वस्तु निकल आवे।
Sluice जल द्वार; नहरों में पानी की धार को नियंत्रित करने का द्वार। कच्चे सोने को धोकर शुद्ध सोना निकालने की परात।
Smalt स्माल्ट; नीले काच को बारीक पीस कर बनाया जाने वाला गहरा रंग।
Smelling Salt छिक्कण कारक लवण; खुशबू मिलाया हुआ अमोनियम कार्बनेट जो बेहोशी में सुंघाया जाता है।
Smelt गलाना; विगलन करना।
Smelting विगलन क्रिया; खनिज धातु-मिश्रणों को गला कर उनमें से शुद्ध धातुयें प्राप्त करने की क्रिया।
Smoke धूम्र; धुआं; गैस या वायु में अत्यन्त सूक्ष्म कणों के रूप में व्याप्त ठोस अथवा द्रव पदार्थ। ये कण बहुधा वैद्युत-आविष्ट होते हैं। धुयें में प्रकाश को बिखेरने का गुण होता है; अतः यह रंगीन दिखलाई पड़ता है। यदि वायु में पर्य्याप्त नमी हो तो धुयें के कणों पर पानी के कण चिपकने से बूंदें बन जाती हैं।
Smoke-helmet धूम्र रक्षक शिरस्त्राण, धुयें से रक्षा करने वाली टोपी जिसे आग बुझाने वाले चेहरे पर पहन कर आग में घुसते हैं।
Smokeless Gunpowder विहीन बारूद, ऐसी बारूद जिसके जलने से धुआं उत्पन्न न हो। यह गन-काटन को ऐसीटोन ( Acetone ) में घोल कर बनाई जाती है।
Smoke-screen धूम्र अव ंठन। युद्ध में सेना की गति को छिपानेके लिये सेना के चारों ओर धुयें का आवरण उत्पन्न कर दिया जाता है।
Smoky धूम्रमय; धुयेंदार।
Smooth चिकना।
Snow हिम, तुषार; आकाश से गिरनेवाली बर्फ। जब वायुमंडल का तापक्रम हिमांक से कम हो जाता है तो वायु की जलीय वाष्प हिम के रूप में परिणत हो कर रुई के गालों के समान हिम के रूप में पृथ्वी पर गिरती है।
Snow-flakes हिमकण; आकाश से गिरनेवाली बर्फ़ के गाले।
Snow-line हिम रेखा ( see Ice-line )।
Soap साबुन; तेल अथवा वसा वर्गीय पदार्थों तथा सोडियम अथवा पोटासियम का यौगिक। तेल या चर्बी में कॉस्टिक सोडा या कॉस्टिक पोटाश मिलाने से साबुन बन जाता है। ठण्डी क्रिया में ग्लिसरीन नहीं निकलता परन्तु गरम करने से ग्लिसरीन निकल आता है।
Soap-bubble साबुन का बबूला।
Soap-stone सेलखड़ी नामक मुलायम तथा चिकना पत्थर।
Socket आधार प्रकोष्ठ।
Soda, Baking सोडियम बाइकार्बनेट; इसे पकाने का सोडा इसलिये कहते हैं कि यह रोटी को फुलाने के लिये आटे में मिलाया जाता है।
Soda, Washing कपड़े धोने का सोडा; सोडियम कार्बनेट जो कपड़े साफ़ करने के काम में लाया जाता है।
Soda Alum फिटकरी।
Soda Ash सज्जी-मिट्टी।
Soda-lime कास्टिक सोडा में बुझाया हुआ चूना।
Sodalite सोडियम का एक जटिल यौगिक जो विसुवियस ज्वालामुखी पहाड़ पर पाया जाता है।
Soda-water सोडा-वाटर (see Aerated Water)।
Soft कोमल; मृदु; नरम।
Soft Soap मृदु साबुन; ज़ैतून के तेल तथा कास्टिक पोटाश का साबुन।
Soft Water मृदु जल (see Water)।
Solar सौर; सूर्य सम्बन्धी।
Solar Constant सौर-नियताङ्क; पृथ्वी के एक वर्ग सेन्टीमीटर तल पर एक मिनिट में पड़नेवाली सूर्य की ताप तथा प्रकाश शक्ति का परिमाण। यह लगभग २ कलारी होता है।
Solar Cycle सौर चक्र।
Solar Day सौर दिवस।
Solar Eclipse सूर्य ग्रहण (see Eclipse, Solar)।

Solar Prominences सूर्य का प्रभामंडल; सूर्य के तल से लाखों मील ऊपर उठती हुई अग्नि शिखायें। ये केवल सूर्य ग्रहण के समय या वर्ण-दर्शक यंत्र (Spectroscope) की सहायता से ही दिखलाई पड़ती हैं।

Solar Spectrum सौर वर्णपट (see Spectrum, Solar)।

Solar System सौर जगत; सूर्य की परिक्रमा करने वाले ग्रह।

Solar Time सौर काल; पूरे २४ घंटे के दिन के आधार पर गणना किया हुआ समय।

Solder धातुओं में टांका या झाल लगाने की मिश्र-धातुयें।

Solder, Hard पक्का टांका जो तांबे तथा जस्त को मिला कर बनाया जाता है।

Solder, Soft कच्चा टांका जो सीसे तथा जस्त अथवा रांग को मिला कर बनाया जाता है।

Solenoid सोलिनॉयड; लम्बवेष्टनी; बिजली के तार की बेलनाकार तथा पोली वेष्टनी।

Solid ठोस; घन; पिंड।

Solid Angle घन कोण।

Solid Body ठोस पिंड।

Solid Geometry घन ज्यामिति; ठोस पिंडों के परिमाणों से सम्बन्ध रखने वाली ज्यामिति।

Solidification घनीकरण; ठोस रूप में परिणत होने की क्रिया।

Solidify घनीभूत करना; ठोस रूप बनाना।

Solubility घुलनशीलता; किसी द्रव के निश्चित परिमाण में निश्चित तापक्रम पर घुलने वाली वस्तु का परिमाण उस वस्तु की उस द्रव में घुलनशीलता कहलाती है।

Soluble घुलनशील; विलेय। यदि किसी द्रव में कोई वस्तु विलीन होकर एक रस हो जाय तो वह वस्तु उस द्रव में घुलनशील कही जाती है, जसे पानी में नमक या शक्कर। घुले हुये पदार्थ छानने पर भी द्रव से पृथक नहीं हो सकते।

Solute घोलक द्रव; वस्तु को घुलित करने वाला द्रव।

Solvent घुलित वस्तु; घुलनशील वस्तु।

Solution घोल, अर्थात् घोलक द्रव तथा घुलनशील वस्तु का मिश्रण। प्रश्न के हल को भी Solution कहते हैं।

Solution, Saturated (see Saturated Solution).

Solve हल करना; समाधान करना।

Sonometer सोनोमीटर; स्वर-मापक यंत्र। यह एक तार के बाजे की तरह का होता है।

Sonorous श्रुति-मधुर; कर्ण-प्रिय; सुनने में मीठी।

Soot काजल। यह तारपीन या मिट्टी का तेल जला कर बनाया जाता है और छापने की स्याही तथा काला रंग बनाने के काम में आता है।

Sorption गैसापशोषण; कोयला, सिलिका इत्यादि रन्ध्रयुक्त ( Porous ) पदार्थों द्वारा गैसों का अपशोषण।

Sort छांटना।

Sound शब्द; ध्वनि। कर्ण-गोचर होनेवाला शब्द तथा शब्द का भौतिक कारण, दोनों को ही Sound कहते हैं। शब्द की गति तथा व्यवहार की विवेचना करने वाले विज्ञान को ध्वनि-विज्ञान ( Acoustics ) कहते हैं। गैसों, द्रवों अथवा ठोस पदार्थों के थरथराने से वायु में जो उत्कंपन पैदा होते हैं उन्हीं के कारण श्रवणेन्द्रिय को ध्वनि की अनुभूति होती है। वस्तुओं की थरथराहट अनुदैर्ध्य (Longitudinal) अथवा अनुप्रस्थ ( Transverse ) तरंगों के रूप में होती है तथा थरथराते हुये कण सरल-आवर्त्त-गति ( Simple Harmonic Motion ) के रूप में उत्कंपन करते हैं। ध्वनि की तीव्रता तरंगों के कम्पनांक ( Frequency ) पर निर्भर होती है। हमारी श्रवणेन्द्रिय २० से लगाकर २०,००० उत्कंपन प्रति सेकंड तक की ध्वनि का अनुभव कर सकती है। इस से कम या अधिक उत्कंपन की ध्वनियें कर्णगोचर नहीं होतीं।

Sound, Amplitude of: ( see Sound, Pitch of: ).

Sound, Intensity or Loudness of: ध्वनि की तीव्रता; धीमी आवाज़ की तीव्रता कम, तथा ज़ोर की आवाज़ की तीव्रता अधिक मानी जाती है।

Sound, Interference of: ध्वनि का व्यतिकरण; चूंकि ध्वनि तरंगों के समान गति करती है, अतः उसका व्यतिकरण भी उसी प्रकार होता है जिस प्रकार दो तरंगों का। ( see Interference )।

Sound, Nature of: ध्वनि के प्रकार; ध्वनि साधारण तया दो प्रकार की मानी जाती है : ( १ ) कोलाहल ( Noise ) जिस में अनेक प्रकार के शब्दों का मिश्रण होता है तथा जो निरर्थक तथा कर्ण-कटु होता है; ( २ ) मधुर-शब्द अर्थात् एक-सी, नियमित कर्णप्रिय ध्वनि, जैसे संगीत।

Sound, Pitch or Amplitude of : ध्वनि की तीक्ष्णता; ऊंचे स्वर का शब्द। बाजे के तार सप्तक का षड्ज (स), मध्य सप्तक के षड्ज से तीक्ष्ण होता है, यद्यपि तीव्रता दोनों की समान होती है।

Sound, Propagation of : ध्वनि की गति; ध्वनि बिल्कुल तरंगों के समान आचरण करती है अतः शब्द तरंगों के रूप में गति करता है।

Sound, Quality or Timbre of : शब्द की विशेषता; तीव्रता तथा तीक्ष्णता समान होने पर भी ध्वनियों में भिन्नता मालूम पड़ती है। यह भिन्नता उप स्वरों के कारण होती है। कोई भी शब्द शुद्ध नहीं होता अर्थात् एक ही स्वर का नहीं होता, उस में और भी कई उप-स्वर मिले रहते हैं।

Sound, Reflexion of : ध्वनि का परावर्त्तन; प्रकाश-तरंगों के समान ध्वनि की तरंगों का भी परावर्त्तन उन्हीं नियमों के अनुसार होता है। जब शब्द किसी वस्तु से टकरा कर लौटता है तो प्रतिध्वनि सुनाई पड़ती है।

Sound, Refraction of : ध्वनि का आवर्त्तन; ध्वनि की तरंगों का वायु की गति के अनुसार आगे बढ़ना अथवा पिछड़ना। जिस दिशा से शब्द आ रहा हो उसी दिशा से हवा भी आ रही हो तो ध्वनि स्पष्ट तथा शीघ्र सुनाई पड़ती है; परन्तु यदि हवा की गति विपरीत दिशा में हो तो ध्वनि देर में तथा अस्पष्ट सुनाई पड़ती है।

Sound, Reproduction of : शब्द की पुनरुक्ति; शब्द को यंत्र में भर कर इच्छानुसार उसी रूप में प्रकट करना ( see Gramophone )।

Sound, Velocity of : ध्वनि का वेग। शान्त वायु में ध्वनि का वेग १०९० फीट प्रति सेकन्ड होता है। द्रव तथा ठोस पदार्थों में ध्वनि का वेग इस से अधिक होता है।

Sound, Waves of : ध्वनि-तरंगें। यह सिद्ध हो गया है कि ध्वनि तरंगों के रूप में गति करती है।

Sound-box शब्द यंत्र ( see Gramophone )।

Sound-ranging शब्द-स्थिति निर्णय; शत्रु की तोपों की स्थिति का पता लगाने की तरकीब।

Sound Signals ध्वनि-संकेत; अंजनों की सीटी, कारखानों के भोंपू, इत्यादि।

Sounder तार-शब्द ग्राहक ( see Electric Telegraphy )।

Sour अम्ल; खट्टा।

South दक्षिण दिशा।

South Pole दक्षिण ध्रुव; कुमेरु।

South Pole, Magnetic ( see Magnetism, Terrestrial ).

South-seeking Pole दक्षिणाभिगामी ध्रुव ( see Magnet, Poles of : )।

Space आकाश; रिक्त-स्थान; किसी पिंड द्वारा घेरी जाने वाली जगह। ज्यामिति के अनुसार आकाश वह तीन-परिमाणों वाली ( Three Dimensional ) जगह है जिस में पदार्थ की स्थिति तथा गति होती है। आधुनिक भौतिक विज्ञान के अनुसार यह विश्व चार परिमाणों वाला है, तथा आकाश और समय उसके भिन्न भिन्न परिमाण हैं। सापेक्षवाद के अनुसार आकाश तथा समय दोनों सीमित हैं; अर्थात् ब्रह्माण्ड अपरिमित अवश्य है परन्तु असीम नहीं है।

Spacious प्रशस्त; विस्तृत।

Span बालिश्त। पुल की लम्बाई। मेहराब के आधार-स्तम्भों के बीच की दूरी।

Spar स्पार; रवेदार खनिज पदार्थों का एक वर्ग।

Spark स्फुलिंग; चिनगारी ( see Electric Spark )।

Spark Discharge स्फुलिंग-विसर्ग ( see Electric Oscillation )।

Sparking Plug मोटरों के इञ्जनों में स्फुलिंग उत्पन्न करने के लिये लगाया जाने वाला प्लग।

Speaking Tube वार्त्ता-नली, जिसके एक सिरे पर किया जाने वाला शब्द दूसरे सिरे पर सुनाई देता है।
Specific Conductivity विशिष्ट चालकता।
Specific Gravity (see Gravity, Specific).
Specific Heat (see Heat, Specific).
Specific Resistance विशिष्ट प्रतिरोध।
Speck छींटा; क्षुद्र-खंड।
Spectacles उपनेत्र; चश्मा; नेत्र दोषों का प्रतिकार करने वाले काच के लैन्स। निकट दृष्टि (Short sight) के लिये नतोदर (Concave) लैन्स, दूर-दृष्टि (Long sight) के लिये उन्नतोदर (Convex) लैन्स तथा दृष्टि-वैषम्य (Astigmatism) के लिये बेलनाकार (Cylindrical) लेन्स आँखों पर पहने जाते हैं। धूप से बचने के लिये रंगीन चश्मों का व्यवहार किया जाता है।
Spectra वर्णपट (Spectrum) का बहुवचन।
Spectral वर्ण-पट सम्बन्धी।
Spectral Colours वर्ण-पट के विभिन्न रंग।
Spectral Line वर्णपट रेखा।
Spectrology वर्ण-विश्लेषण विद्या; प्रकाश के विस्तरण (Dispersion) से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान।
Spectrometer वर्णपटमापक यंत्र; वर्णपट में रेखाओं की तरंग-लम्बाई (Wave-length) नापने का यंत्र।
Spectroscope स्पैक्ट्रास्कोप; वर्णपट-दर्शक यंत्र; वर्णपट की परीक्षा करने का यंत्र। इसके द्वारा सूर्य, ग्रह नक्षत्र, ताराओं इत्यादि आकाशीय पिंडों के प्रकाश की वर्ण-विश्लेषण द्वारा परीक्षा की जाती है।
Spectroscopy स्पैक्ट्रास्कोप के द्वारा पदार्थों की रचना का पता लगाने की विद्या (see Spectrum Analysis)।
Spectrum वर्णपट; वर्णचित्र; वर्णच्छत्र; प्रकाश किरणों का त्रिपार्श्व (Prism) के द्वारा विश्लेषण करने से प्रकट होने वाली रंगीन प्रतिच्छाया (see Dispersion)।
Spectrum, Absorption शोषण वर्णपट; सूर्य के प्रकाश के वर्णपट में सात रंग होते हैं (see Spectrum, Solar) परन्तु यदि सूर्य की किरणें किसी वस्तु की प्रकाशित वाष्प में होकर निकाली जावें तो वर्णपट में काली रेखायें (Fraunhofer's Lines) दिखलाई देती हैं। इन काली रेखाओं का कारण यह होता है कि वाष्प सूर्य की किरणों के सात रंगों में से अपने विशेष रंग का अपशोषण कर लेती है। इस प्रकार के वर्णपट को उस वस्तु का शोषण वर्णपट कहते हैं।
Spectrum, Band or Fluited रेखा-समूह वर्णपट; किसी वस्तु की वाष्प का वर्णपट जिसमें बहुत-सी रेखायें मिली हुई दिखलाई पड़ती हैं (see Spectrum Analysis)।
Spectrum, Continuous अविच्छिन्न वर्णपट; सफेद प्रकाश का वर्णपट।
Spectrum, Diffraction विवर्तन वर्णपट; वर्तक ग्रेटिंग (Diffraction Grating) द्वारा बनाया हुआ वर्णपट।
Spectrum, Emission स्कंदन वर्णपट; वस्तुओं की प्रकाशित वाष्प का वर्णपट (see Spectrum Analysis)।
Spectrum, Line रेखा-वर्णपट (see Spectrum Analysis)
Spectrum, Pure शुद्धवर्णपट; ऐसा वर्णपट जिसमें सातों रंग स्पष्ट दिखलाई पड़ें।
Spectrum, Solar सौर वर्णपट; सूर्य के प्रकाश का वर्णपट। इस में सात रंग इस क्रम से दिखलाई पड़ते हैं:—लाल, नारंगी, पीला, हरा, आसमानी, नीला तथा कासनी (see Dispersion)।
Spectrum, Spark स्फुलिंग वर्णपट; बिजली के स्फुलिंग का वर्णपट।
Spectrum, Stellar नाक्षत्रिक वर्णपट; ताराओं के प्रकाश के वर्णपट जिनकी परीक्षा करके ताराओं की रचना का पता लगाया जाता है।
Spectrum Analysis वर्णपट विश्लेषण; वस्तु की प्रकाशित वाष्प के वर्णपट की परीक्षा करके उसकी रासायनिक रचना का पता लगाने की विधि। विभिन्न वस्तुओं द्वारा उत्पादित प्रकाश की स्पैक्ट्रास्कोप से परीक्षा करने पर मालूम हुआ है कि प्रत्येक वस्तु अपना एक विशेष वर्णपट बनाती है। उदाहरणार्थ सोडियम के प्रकाश को स्पैक्ट्रास्कोप से देखने पर वर्णपट के

पीले भाग में दो स्पष्ट रेखायें दिखलाई पड़ती हैं। इस प्रकार प्रत्येक रासायनिक तत्व की रेखाओं को देख कर उनकी तरंग-लम्बाई निश्चित करली गई है। अतः किसी वस्तु में कौन-कौन से तत्व मिले हुये हैं इसका ज्ञान उस वस्तु के वर्णपट की परीक्षा करने से हो जाता है।

Speculum Metal स्पेक्युलम; तांबे तथा निकिल की मिश्र धातु। इसके Reflectors बनाये जाते हैं जो Speculum कहलाते हैं।

Speed चाल; गति।

Speed Indicator चाल द्योतक।

Speeds of Photographic Plates फोटो की प्लेटों के आलोक-चेतनांक। भिन्न-भिन्न उपयोग के लिये भिन्न-भिन्न चेतनता ( Sensitiveness ) की प्लेटें बनाई जाती हैं। प्लेटों का चेतनांक H. & D. ( Hurter and Driffield ) प्रणाली में नापा जाता है। मन्द प्लेटों का H. & D. मान २५ तक होता है तथा अत्यन्त चेतन प्लेटें २५०० H. & D. तक की होती हैं।

Spelter स्पेल्टर; अशुद्ध जस्त का व्यापारिक नाम।

Sphere गोला।

Sphere, Hemi-गोलार्द्ध।

Spherical गोलाकार; गोल।

Spherical Aberration ( see Aberration, Spherical ).

Spherical Lens ( see Lens, Spherical ).

Spherical Mirror (see Mirror, Spherical).

Spherometer स्फेरोमीटर; गोलाईमापक यन्त्र।

Sphygmograph नाड़ी स्पन्दन आलेखक यन्त्र।

Sphygmomanometer रक्त-भार मापक यन्त्र; शिराओं तथा धमनियों में रक्त का दबाव ( Blood Pressure ) मापने का यन्त्र।

Sphygmometer नाड़ी स्पन्दन मापक यन्त्र।

Sphygmoscope नाड़ी स्पन्दनदर्शक यन्त्र।

Spiegeleisen स्पीगलीसन; कठोर, भंगशील, श्वेत रंग का ढलवां लोह जिसमें मैंगनीज़ का अंश होता है। यह बैसमर ( Bessemer ) क्रिया से इस्पात बनाने के काम में आता है। इसे दर्पण लोह ( Mirror Iron ) तथा फैरोमैंगनीज़ ( Ferromanganese ) भी कहते हैं।

Spike नोकदार कील; भाले का फल।

Spindle तकुआ; तर्कुक; तकला या तकली।

Spinel स्पाइनल; मैगनेशियम तथा अल्युमिनियम का खनिज यौगिक जो काच के समान चमकदार होता है तथा कई रंगों में पाया जाता है।

Spinneret स्पिनरेट; नकली रेशम के तार बनाने की नली जिसमें अत्यन्त सूक्ष्म छिद्र होते हैं।

Spinning कातना; सूत कातना।

Spinning Machine सूत कातने की मशीन।

Spinning Wheel चरखा।

Spiral सर्पिल; तार को छड़ पर लपेटने से Spiral बन जाता है।

Spiral Spring सर्पिल कमानी; तार को या लोहे की प्लेट को सर्पिलाकार लपेट कर बनाई हुई कमानी।

Spire मीनार; शिखर।

Spirit सुरासार; मद्यसार। मद्यसार ( Alcohol ) में किसी उड़नशील तेल के घोल को भी Spirit कहते हैं।

Spirit, Methylated (see Methylated Spirit).

Spirit, Proof (see Proof Spirit).

Spirit, Wood ( see Wood Alcohol).

Spirit-gum स्पिरिट-गोंद; मद्यसार में घुली हुई गोंद जो नाटक के पात्रों के चेहरों पर लगाने के काम में आती है।

Spirit-level ( see Level, Spirit ).

Spirits of Hartshorn अमोनिया का पुराना नाम।

Spirits of Salt नमक का तेज़ाब।

Spirits of Wine अल्कोहल (Alcohol); मद्यसार।

Spirometer निश्वासमापक यन्त्र।

Spitting of Silver चांदी का उद्वमन ( see Silver, Spitting of ).

Splinter-proof Glass ( see Glass, Splinter-proof ).

Split भंग करना; विदीर्ण करना; विभक्त करना।

Spoke पहिये का आरा।

Sponge स्पंज; मुलायम, रन्ध्रयुक्त शरीरवाला एक समुद्री जीव जिसे मार कर स्पंज बनाया जाता है।
Spongy स्पंज के समान छिद्रयुक्त तथा द्रवों को सोखने वाला।
Spontaneous स्वाभाविक; अपने आप होने वाला।
Spontaneous Combustion स्वतः दहन; जलनशील वस्तुओं का आक्सीजनीकरण होकर स्वतः ही जल उठना।
Spoon चमचा।
Spoon, Deflagrating ( see Deflagrating Spoon ).
Spot दाग़; धब्बा। जगह; स्थान।
Spout टोंटी।
Spring कमानी; स्प्रिंग। जल स्रोत; झरना। वसन्त ऋतु।
Spring Balance कमानीदार तराज़ू।
Spring Steel अत्यन्त कठोर इस्पात जिसकी कमानियां बनाई जाती हैं।
Spring Tides ( see Tides ).
Sprinkler छिड़काव करने का यन्त्र।
Sprocket पहिये की कोर पर बना हुआ दांता।
Sprocket-wheel दांतेदार पहिया जो जंजीर से चलता है, जैसे साइकिल का गीयर।
Square वर्ग; वर्गाकार क्षेत्र। किसी संख्या का वर्ग वह राशि होती है जो उस संख्या को उसी संख्या से गुणा करने से प्राप्त होती है।
Square Root वर्ग मूल; वर्ग संख्या का मूल।
Squared Paper ख़ानेदार कागज़।
Stable स्थायी; स्थिर।
Stable Equilibrium ( see Equilibrium, Stable ).
Stability स्थिरता।
Stain रंगीन धब्बा; दाग़। रंगना।
Stained Glass रंगीन काच।
Staining लकड़ी को रंगने की क्रिया।
Stainless Steel उत्कृष्ट इस्पात जो न काला पड़ता है न ज़ंग खाता है। यह क्रोमियम, निकिल तथा लोह को मिला कर बनाया जाता है।
Stains, Removal of; धब्बों को मिटाना या साफ करना। विभिन्न प्रकार के धब्बों को भिन्न-भिन्न रासायनिक पदार्थों की क्रिया से साफ़ किया जाता है। रक्त के धब्बे गरम पानी तथा अमोनिया से; चाय या काफ़ी के धब्बे सुहागे अथवा ग्लिसरीन तथा सोडा के पानी से; स्याही के धब्बे आग्ज़ैलिक ऐसिड अथवा टमाटर के रस से; यदि स्याही में काजल मिला हो तो तारपीन तथा बेनज़ीन से; लोहे के मुरचे का दाग़ आग्ज़ैलिक एसिड के घोल से; रंगों के धब्बे हलके नमक के तेज़ाब से; तेलीय रंगों तथा वार्निश के दाग़ तारपीन से· पसीने के दाग़ हाइड्रोजन पराक्साइड से; झुलसने के दाग़ हाइड्रोजन पराक्साइड से। बहुत से दाग़-धब्बे लाइकर पोटाश ( Liquor Potash) से दूर हो जाते हैं।
Stamp ठप्पा; मुहर; मुहर करना।
Stamp Battery पत्थर तोड़ने का यन्त्र।
Stamping मुद्राङ्कन करने की क्रिया।
Stamping Ink मुहर करने की स्याही।
Stampings धातु की चादर को ठप्पे से काट-काट कर बनाई हुई मोहरें।
Stand आधार-स्तम्भ।
Standard प्रमाण; आदर्श; किसी नाप का सर्वमान्य परिमाण।
Standard Atmosphere प्रमाण वायुभार; ७६० मिलीमीटर ऊँचे पारे के स्तम्भ का भार।
Standard Candle ( see Light, Standard of: )
Standard Cell प्रमाण विद्युत घट।।
Standard Solution निर्णीत घोल।
Standardisation आदर्श निरूपण; वस्तुओं का आदर्श परिमाण निश्चित किया जाना।
Standardise आदर्श निरूपित करना।
Stannite स्टैनाइट; रांग, तांबा, लोह तथा गंधक का खनिज यौगिक।
Star तारा; नक्षत्र; सूर्य के समान स्वप्रकाशित आकाश-पिंड। तारागण पृथ्वी से बहुत दूरी पर स्थित हैं। आकाश-गंगा एक लाख प्रकाश-वर्ष (Light-year) की दूरी पर है। बहुत से तारे तो सूर्य से भी सैंकड़ों गुना बड़े हैं परन्तु दूर होने के कारण छोटे नज़र आते हैं।

Starch स्टार्च; श्वेतसार; निशास्ता; लगभग प्रत्येक वनस्पति में विशेषकर आलू तथा गेहूँ इत्यादि में पाया जाने वाला श्वेत पदार्थ । श्वेतसार कार्बन हाइड्रोजन तथा आक्सिजन का जैव यौगिक माना जाता है परन्तु इसकी रचना अत्यन्त जटिल होती है । श्वेत सार अत्यन्त सूक्ष्म कणों के रूप में होता है । पानी में उबालने से ये कण फूट कर लेही बन जाते हैं । श्वेतसार मनुष्य तथा जानवरों के भोजन की एक महत्वपूर्ण वस्तु है । उदर में जाकर यह शर्करा के रूप में परिणत हो जाता है । आटा, अरारोट, मैदा, साबूदाना, सेवईं इत्यादि के रूप में खाया जाने के अलावा यह कपड़ों में कलफ़ देने के भी काम में आता है ।

Starching कपड़ों में कलफ़ देना ।

State अवस्था; रूप ।

State, Change of: अवस्था परिवर्तन; एक अवस्था से दूसरी अवस्था में बदल जाना, जैसे पानी का भाफ़ बन जाना ।

Statical स्थिति सम्बन्धी ।

Static Electricity स्थिर-विद्युत (see Electricity) ।

Statics स्थिति विज्ञान; निश्चल पिंडों के व्यवहार की गणना करने वाला विज्ञान । यह प्रयुक्त-गणित की एक शाखा है ।

Stationary स्थिर; अचल ।

Steam वाष्प, भाप या भाफ़; पानी की भाफ़; जलीय वाष्प । वैसे तो जल निरन्तर भाफ़ ( Vapour ) बन कर उड़ता रहता है परन्तु Steam उसी भाफ़ को कहते हैं जो पानी के उबलने से बनती है ।

Steam, Dry शुष्क वाष्प; निर्जल वाष्प; ऐसी भाफ़ जिसमें पानी के कणों का अंश मात्र भी न हो ।

Steam, Latent Heat of: ( see Heat, Latent ).

Steam, Saturated संतृप्त वाष्प ।

Steam, Superheated अति-तप्त वाष्प; पानी के क्वथनांक से ऊपर के तापक्रम की वाष्प । यह भाफ़ साधारण भाफ से अधिक शक्तिशाली होती है क्योंकि इसमें गर्मी अधिक होती है । अच्छे वाष्प-इञ्जनों में Suprheated Steam का ही उपयोग किया जाता है ।

Steam Accumulator वाष्प आगार; भाफ़ को आवश्यकतानुसार उपयोग के लिये एकत्रित करके रखने का पात्र ।

Steam Bath वाष्प ऊष्मक; वस्तुओं को भाफ़ की गरमी से गरम करने का उपकरण ।

Steam Boat वाष्प नौका; भाफ के इञ्जन से चलने वाली नाव ।

Steam Calorimeter (Jolly's) वाष्प कलरीमान; पदार्थों के विशिष्टताप ( Specific Heat ) निश्चित करने का उपकरण ।

Steam Chamber वाष्प कोष्ठ ।

Steam Cylinder वाष्प-सिलेंडर; भाफ से चलने वाले एंजिनों का ढोलाकार भाग जिसमें भाफ की शक्ति से पिस्टन आगे पीछे सरक कर इंजन को चलाता है ।

Steam Digester ( see Papin's Steam Digester ).

Steam Dome वाष्प प्रकोष्ठ; वाष्प इंजन के बायलर का वह भाग जिसमें भाफ बन-बनकर इकट्ठी होती रहती है ।

Steam Engine ( see Engine, Steam ).

Steam Hammer वाष्प चालित घन; भाफ की शक्ति से चलने वाला वज़नी हथौड़ा ।

Steam Jacket वाष्प आवेष्टक; किसी वस्तु को भाफ़ से गरम करने का डिब्बा ।

Steam Launch ( see Steam Boat ).

Steam Navvy भाफ़ से चलने वाला ज़मीन की मिट्टी खोदने का यंत्र ।

Steam Pans वाष्प कड़ाह; भाफ़ से गरम होने वाले कड़ाह ।

Steam Power वाष्प शक्ति ।

Steam Roller सड़क कूटने का इंजन ।

Steam Ship वाष्प जलयान; भाफ़ से चलने वाला जहाज़; अगन बोट ।

Steam Superheater वाष्प अति तापक; वाष्प को गरम करने का उपकरण । बायलर में उत्पन्न होने वाली भाफ़ गरम किये जाने वाले नलों में होकर निकाली

जाती है जिनमें उसका तापक्रम ४५०° तक हो जाता है। इससे कोयले की बहुत बचत हो जाती है।

Steam Trap वाष्प रोधक; भाफ में मिली हुई पानी की बूँदों को पृथक् करने का उपकरण।

Steamer स्टीमर; भाफ़ से चलने वाला जहाज़; अगनबोट। भाफ़ से भोजन पकाने का कुकर ( Cooker )।

Steel इस्पात; कृष्णमोर लोह; कार्वन अथवा अन्य धातुओं के अंश से संयुक्त लोह जो अत्यन्त कठोर तथा उपयोगी होता है। इसमें कार्वन का अंश १–२% से अधिक नहीं होता।

Steel, Air-hardening विना बुझाये हुये, केवल ठंडा होने से ही कठोर हो जाने वाला इस्पात।

Steel, Annealing of:गरम इस्पात का धीरे-धीरे ठंडा किया जाना। धीरे-धीरे ठंडा करने से इस्पात मुलायम तथा लचकदार हो जाता है।

Steel, Cast or Crucible ग्रैफाइट की कुठालियों में दुवारा गलाया हुआ इस्पात। यह इस्पात बहुत उत्तम श्रेणी का होता है।

Steel, Hardening of:इस्पात पर पानी चढ़ाना; खूब गरम करके एक दम ठंडे पानी में बुझाने से इस्पात अत्यन्त कठोर हो जाता है। इस क्रिया को Hardening कहते हैं।

Steel, High-speed Tool काटने के औज़ार बनाने का इस्पात।

Steel, Magnetic चुम्बकीय इस्पात।

Steel, Manufacture of:इस्पात बनाने की क्रिया। भिन्न भिन्न उपयोगों के लिये इस्पात बनाने के कई तरीके हैं, जिनमें मुख्य ये हैं:—

( १ ) संयोजन क्रिया ( Cementation Process )—इस क्रिया में शुद्ध लोह की छड़ों को कोयले के साथ कई दिन तक गरम किया जाता है।

( २ ) बैसमर क्रिया ( Bessemer Process )—बैसमर भट्टी ( see Bessemer Convertor ) में गला हुआ लोह डालकर उसमें Spiegeleisen मिला दिया जाता है।

( ३ ) सीमन्स-मार्टिन क्रिया ( Siemens-Martin Process )—इसे खुली-भट्टी ( Open-hearth ) क्रिया भी कहते हैं। आज कल अधिकतर इस्पात इसी क्रिया से बनाया जाता है। इस क्रिया से इस्पात बनाने के लिये ढलवां लोह तथा लोहे के टुकड़े खुली हुई भट्टी पर पिघलाये जाते हैं तथा पिघले हुये द्रव में हिमैटाइट मिलाया जाता है। भट्टी में कोयलों की जगह प्रोड्यूसर गैस जलाई जाती है।

( ४ ) वैद्युत क्रिया ( Electrical Process )—बिजली की भट्टी में लोहे को पिघलाकर इस्पात बनाया जाता है।

Steel, Mild नम्र इस्पात; इस्पात की कठोरता उसमें मिले हुये कार्वन के परिणाम पर निर्भर होती है। कम कार्वन के अंश का इस्पात मुलायम होता है।

Steel, Self-hardening स्वतः कठोर इस्पात; यह इस्पात सबसे कठोर होता है तथा काटने के औज़ार बनाने के काम में आता है। इसकी कई किस्में होती हैं, जैसे क्रोमियम इस्पात, टंगसटन इस्पात, निकिल इस्पात, इत्यादि।

Steel, Stainless ( see Stainless Steel ).

Steel, Tempering of: इस्पात का कठोरकरण; इस्पात को निश्चित तापक्रमों तक गरम कर-करके धीरे-धीरे ठंडा करने को Tempering कहते हैं। विभिन्न कार्यों के लिये इस्पात को विभिन्न तापक्रमों तक गरम किया जाता है; जैसे उस्तरों का इस्पात २३०° तक, घड़ी की कमानियों का इस्पात २९०° तक, आरों का इस्पात ३१५° तक।

Steel-clad इस्पात के कवच से आवृत लड़ाई का जहाज़।

Steel yard विषम-भुज तुला; यह एक लीवर होता है जिस पर निशान बने होते हैं। एक सिरे से लटकाई जाने वाली वस्तु का भार एक सरकने वाले बांट के द्वारा मालूम हो जाता है।

Stellar तारागण सम्बन्धी।

Stereometer घनत्व मापक यंत्र; द्रवों का घनत्व तथा आयतन नापने का यंत्र।

Stereometry आयतन मापन विज्ञान।

Stereoscope स्टीरियोस्कोप; घन चित्रदर्शक यन्त्र। यह एक सैरबीन होती है जिसमें दोनों नेत्रों से देखने के लिये दो लैन्स लगे रहते हैं। एक ही दृश्य

की दो जुड़वां तसवीरें जब इसके द्वारा देखी जाती हैं तो ऐसा मालूम होता है मानों उभरी हुई तसवीर देख रहे हों।

Stereotype Plates छापे की ढली हुई प्लेटें।

Sterio-chemistry विन्यास-रसायन; जैव यौगिकों के परमाणुओं के विन्यास (Arrangement) की विवेचना करने वाला रसायन।

Sterio-isomerism विन्यास तुल्यावयवता। कई जैव यौगिक ऐसे होते हैं कि उनकी रचना तो समान होती है परन्तु उनके गुणों में अन्तर होता है। यह अन्तर इस कारण होता है कि उनके परमाणुओं का विन्यास भिन्न-भिन्न प्रकार का होता है। ऐसे यौगिक Sterio-isomers कहलाते हैं तथा उस गुण को Sterio-isomerism कहते हैं।

Sterilisation निसंक्रमण; रोगाणु रहित करने की क्रिया। खस्सी करना अर्थात् जननेन्द्रिय का आपरेशन करके सन्तानोत्पत्ति के अयोग्य बना देना।

Sterilise रोगाणु रहित करना।

Stethoscope स्टैथिस्कोप; हृदय तथा फेफड़ों की ध्वनि की परीक्षा करने का यंत्र।

Stibnite रसाञ्जन; सुरमे (Antimony) का सल्फाइड।

Still भपका; पातन यन्त्र; वस्तुओं के अर्क़ खींचने का यन्त्र।

Stir आलोड़न करना; करछुल से चलाना।

Stirrer द्रवों को चलाने का करछुल।

Stoichiometry रासायनिक गणित, रासायनिक क्रियाओं में भाग लेने वाली वस्तुओं की तोल, परमाणविक तथा आणविक भार, योजनीयता (Valency) इत्यादि से सम्बन्ध रखने वाले सब नियम Stoichiometry के अन्तर्गत माने जाते हैं।

Stone पत्थर; फल की गुठली; १४ पाउंड का भार।

Stone, Philosopher's (see Philosopher's stone).

Stones, Precious (see Precious Stones).

Stoneware बढ़िया चीनी मिट्टी के बरतन।

Stop स्टाप, कैमरा का छिद्र जिसमें लैन्स लगा रहता है।

Stop-cock टोंटी।

Stop-watch विराम-घड़ी। यह घड़ी इच्छानुसार रोकी तथा चलाई जा सकती है और एक सेकंड के दसवें भाग तक का समय बतलाती है। वैज्ञानिक प्रयोगों का तथा दौड़ों का समय नापने में इसका उपयोग होता है।

Stopper डाट।

Storage Cell (see Electrical Accumulator)।

Stove स्टोव्ह, अंगीठी; गैस या तेल से जलने वाला चूल्हा।

Straight सीधा।

Straight Line सीधी रेखा।

Strain (n.) तनाव; विक्रिया (see elasticity)।
(v.) छानना; परिसरण करना।

Stratosphere स्थिर-वातावरण (see Atmosphere)

Stratus स्तर मेघ (see Clouds)।

Stream-lines प्रवाह-रेखायें; द्रवों अथवा गैसों का किसी पिंड के पास होकर निकलने का मार्ग।

Stream-lined Body ऐसी शकल में बनाये हुये पिंड कि यदि वे गति करें तो उन पर हवा का ज़ोर बिल्कुल न मालूम पड़े। आज कल मोटरों, रेलगाड़ियों, हवाई-जहाज़ों तथा पन डुब्बियों के ढांचे Streamlined बनाये जाते हैं जिससे उनकी गति पर हवा या पानी के प्रवाह का कमसे कम प्रभाव पड़े।

Stress दबाव; पीड़न (see Elasticity)।

Strike आघात करना; चोट मारना।

String तार; सूत्र; डोरी।

Stringed Instrument तंत्री; तार का बाजा, जैसे वीणा, सितार, बेला, इत्यादि।

Stroboscope कम्पन वेग दर्शक यंत्र; थरथराते हुये पिंड का कम्पन देखने का यंत्र।

Strong प्रबल; दृढ़; मज़बूत।

Strong Acid तीव्र अम्ल।

Structure रचना; गठन।

Structural Formula रचनात्मक सूत्र; यौगिकों की गठन बतलाने वाला रासायनिक सूत्र।

Stylographic Pen एक प्रकार का फाउन्टेन पैन जिसमें निब के बजाय सुई होती है।

Sublimate ऊर्ध्वपातित पदार्थ (see Sublimation).

Sublimate, Corrosive रसकपूर; पारे का यौगिक

विशेष जो जुलाब के लिये दिया जाता है। इसे केलोमल (Calomel) भी कहते हैं।

Sublimation उत्क्षेपण; ठोस पदार्थ का गर्मी पाकर एकदम उड़ जाने तथा फिर जम जाने का गुण। साधारणतया ठोस पदार्थ गरम किये जाने पर पहले पिघल कर द्रव रूप बनते हैं तथा फिर वाष्प रूप होते हैं। परन्तु कपूर, नौसादर, आयडीन इत्यादि पदार्थ बिना पिघले ही उड़ जाते हैं और वाष्प को ठंडा करने से फिर अपने रूप में आ जाते हैं। इस गुण को sublimation कहते हैं।

Submarine पनडुब्बी जहाज़; जलमग्न नौका; युद्धोपयोगी नौका जो पानी के भीतर भी चल सकती है। यह एक सन्दूक की तरह होती है तथा इसमें टङ्कियां होती हैं जिनमें पानी भरने से यह जलमग्न हो जाती है। इसके भीतर मल्लाहों को श्वास लेने के लिये सिलेंडरों में भरी हुई हवा रहती है। इसी हवा के द्वारा टङ्कियों में से पानी निकाल दिया जाता है जिससे नौका फिर ऊपर आ जाती है। ऊपर का दृश्य देखने के लिये इसमें पेरिस्कोप (see Periscope) लगा रहता है। शत्रु के जहाजों को विध्वंस करने के लिये इसमें टारपीडो ( see Torpedo ) तथा तोपें रहती हैं।

Submarine Signalling जलमग्न संकेत (see Echo Sounder)।

Submerge जलमग्न करना; डुबाना।

Substance द्रव्य; पदार्थ।

Substitute स्थानापन्न; स्थानापन्न करना।

Substitution स्थानापत्ति; स्थानापन्न होने की क्रिया; रासायनिक संयोग में एक तत्व के स्थान पर दूसरे तत्व के संयुक्त हो जाने की क्रिया।

Subterranean भूगर्भस्थ।

Subtract घटाना; व्यवकलन करना।

Subtraction बाकी; व्यवकलन; घटाने की क्रिया।

Successive उत्तरोत्तर।

Sucrose गन्ने की शक्कर।

Suction शोषण; भीतर की ओर हवा का खींचा जाना।

Suction Gas शोषण गैस; जलते हुये कोयले में होकर भीतर खींची हुई प्रोड्यूसर गैस।

S 25

Suction Pump शोषण पंप।

Sugar शर्करा; शक्कर; चीनी; कार्बोहाइड्रेट वर्ग के कई यौगिकों का द्योतक नाम। इनमें सबसे महत्वपूर्ण इक्षु-शर्करा ( Sucrose ) अर्थात् गन्ने की शक्कर है। आजकल चुकन्दर से भी बहुत अधिक परिमाण में चीनी बनाई जाती है। गन्ने के रस को पहले चूने की कलई के साथ उबालते हैं फिर इस घोल को हड्डी के कोयले या अन्य पदार्थ में होकर छानते हैं। छने हुये घोल को ठंडा करने से रवों के रूप में शक्कर पृथक हो जाती है तथा राब या शीरा (Molasses) बच रहता है। शर्करा के और भी कई भेद हैं जिनमें मुख्य ये हैं:—

( १ ) द्राक्षोज ( Glucose or Grape-sugar or Dextrose ) यह पके फलों तथा फूलों में पाई जाती है। शहद में लगभग ५०% द्राक्षोज होती है। अंगूर के रस में इसका पर्याप्त अंश होता है। यह मधुमेह के रोगियों को हज़म नहीं होती। यह गन्ने की शक्कर से कम मीठी होती है तथा कृत्रिम-रूप से भी बनाई जाती है।

( २ ) फलोज ( Fructose or Fruit-sugar or Laevulose ) यह द्राक्षोज के साथ पके फलों तथा शहद में पाई जाती है। गन्ने की शक्कर द्राक्षोज तथा फलोज का यौगिक होती है। मधुमेह के रोगी इसे खा सकते हैं।

( ३ ) दुग्धोज ( Lactose or Milk-sugar ) यह दुग्ध में पाई जाती है तथा इसमें मिठास बहुत कम होता है।

( ४ ) यवोज ( Maltose or Malt-sugar ) यह अंकुरित नाजों में पाई जाती है।

Sugar Candy मिश्री; मिसरी; बड़े-बड़े रवों के रूप में बनाई हुई शक्कर।

Sugar Cane गन्ना; ईख; इक्षु।

Sugar of Lead सीस-शर्करा; सीसे का लैड एसीटेट ( Lead Acetate ) नामक यौगिक जो स्वाद में मीठा परन्तु अत्यन्त विषाक्त होता है।

Sulphuretted गंधक युक्त।

Sulphuric Acid गंधकाम्ल; गंधक का तेजाब। यह अजैव रसायन का सबसे महत्व-पूर्ण तथा उपयोगी

अरुड है। यह अनेक रासायनिक क्रियाओं तथा रासायनिक उद्योगों में काम आता है।

Sum संकलन; योगफल; जोड़; योग करना; जोड़ना।

Summation योग।

Summit शिखर; चोटी; शृंग।

Sump अवशिष्ट द्रव प्रकोष्ट; मशीनों इत्यादि का वह भाग जिसमें रद्दी द्रव आकर इकट्ठा होता रहता है।

Sun सूर्य। सौर मण्डल का केन्द्र। मध्यम आकार तथा आयु का तारा अर्थात् स्व प्रकाशित ( Self-luminous ) पिंड। पृथ्वी से ९ करोड़ ३ लाख मील दूर। सूर्य से पृथ्वी तक प्रकाश आने में ८ मिनिट १९ सेकंड लगते हैं। सूर्य का व्यास पृथ्वी के व्यास से १०९०१ गुना बड़ा, आयतन १३ लाख गुना बड़ा तथा भार ३,३३,४३४ गुना अधिक है। सूर्य का तापक्रम लगभग ६०००° है। सूर्य में कभी-कभी काले धब्बे दिखलाई पड़ते हैं जिनका व्यास ५०,००० मील तक का होता है। ये धब्बे ११½ साल के अन्तर पर अधिक दिखलाई पड़ते हैं। इनके कारण पृथ्वी के चुम्बकत्व पर प्रभाव पड़ता है।

Sun-dial धूपघड़ी।

Sun-light सूर्य का प्रकाश; धूप। सूर्य के प्रकाश में सात रंग होते हैं ( see Dispersion )।

Sun-spot सूर्य का धब्बा ( see Sun )।

Sun-stone ( see Oligaclase ).

Sunstroke लू लगजाना; धूप लगजाना।

Sunvalve सूर्यवाल्व; सूर्य की गर्मी से किसी यंत्र को चलाने तथा बन्द करने वाला उपकरण।

Supercharger इंजनों में मामूली से अधिक ईंधन तथा हवा पहुंचाने का उपकरण।

Supercoo'ed अति शीतली कृत।

Superficial बाहरी; ऊपरी; पृष्ठीय।

Superficial Expansion ( see Expansion, Superficial ).

Superheated Steam ( see Steam, Superheated ).

Superheater Steam ( see Steam, Superheater ).

Superposition अधिस्थापन।

Supersaturation (see Saturation, Super).

Supersonics अश्रुत ध्वनि; उच्च कम्पनांक की ध्वनि तरंगें ( High-frequency sound-waves ) जो कर्ण गोचर नहीं हो सकतीं। इन तरंगों के प्रभाव देखे जा सकते हैं तथा कई प्रकार से उपयोग में भी लाये जाते हैं।

Supersonic Vibrations अश्रुत कम्पन; अत्यन्त सूक्ष्म तरंग-लम्बाई तथा अत्यन्त उच्च कंपनांक की ध्वनि तरंगें।

Supplementary परिपूरक।

Supplementary Angle परिपूरक कोण। यदि दो कोणों का योग १८०° हो, तो वे एक दूसरे के परिपूरक कहे जाते हैं।

Supply देना; आवश्यकता पूरी करना; आदान-क्रिया।

Support आधार; सहारा।

Supposition कल्पना।

Supra-conductivity परम चालकता; पारद, सीसा, रांगा इत्यादि धातुओं का परम-तापक्रम (Absolute Temperature ) के निकट पूर्ण चालक हो जाने का गुण।

Surd करणीगत राशि।

Surface पृष्ठ; तल; सतह।

Surface Combustion पृष्ठीय दहन; जलनशील गैस तथा वायु के मिश्रण को गर्म किये हुये रंध्रयुक्त ( Porous ) तथा अग्निजित पदार्थ के संपर्क में जलाने की तरकीब। इस तरकीब से वह पदार्थ अत्यन्त गरम हो जाता है तथा उसमें से अत्यन्त तीव्र ताप निकलता है।

Surface Tension पृष्ठीय खिंचाव; प्रत्येक द्रव इस प्रकार आचरण करता है मानों उसके तल पर एक लचकदार खिंची हुई झिल्ली चढ़ी हुई हो। इस खिंचाव के कारण ही द्रवों की बूँदें बनती हैं तथा पतली नलियों में द्रव अपने आप ऊपर चढ़ जाता है।

Surges उफान; बिजली के प्रवाह में कई कारणों से उत्पन्न होने वाले अनियमित उतार-चढ़ाव।

Surveying पैमायश; क्षेत्रमापन; प्रयुक्तगणित की वह शाखा जिसके द्वारा पृथ्वी तल के किसी भाग के परिमाणों का निश्चय अथवा निर्णय किया जाता है। इसके

लिये कई तरीके तथा कई प्रकार के यंत्र काम में लाये जाते हैं। आजकल हवाई जहाज़ों में से फोटो लेकर भी ज़मीन की पैमायश की जाती है।

Susceptibility, Magnetic चुम्बकीय प्रवृत्ति अथवा आसक्ति।

Suspend लटकाना; अवलम्बित करना।

Suspension अवलम्बन। यदि किसी द्रव में कोई अनघुल वस्तु बहुत बारीक पीस कर मिला दी जाय तो उसके कण द्रव में तैरते रहते हैं। इसको भी Suspension कहते हैं।

Swage ठप्पा जिसमें गरम की हुई धातु को दबाने से वह ठप्पे के आकार की बन जाती है।

Sweet मीठा।

Swell फूलना या फुलाना।

Switch ( see Electric Switch ).

Sylvine सिलवाइन; खनिज पोटासियम क्लोराइड।

Symbol सकेताक्षर; चिन्ह।

Symbol, Chemical ( see Chemical Symbol ).

Sympathetic Vibration सहकम्पन। यदि ढोल बजाया जाय तो उसके पास रक्खे हुये दूसरे ढोल में अपने आप ही थरथराहट पैदा हो जाती है। इसे सहकम्पन कहते हैं।

Symmetrical सममिताकार; जिसके दोनों पार्श्व एक-से हों।

Symmetry सममिति; किसी पिंड या आकार के दोनों पार्श्वों का एक-सा होना।

Synchronise समकालिक करना; समय के लिहाज़ से एक सा करना। सिनेमाकी फिल्म को Synchronise करने से यह तात्पर्य होता है कि चित्रवाली फिल्म तथा ध्वनि की फिल्म दोनों को इस प्रकार मिलाना जिससे क्रिया तथा ध्वनि साथ-साथ होते मालूम पड़ें।

Synchronous समकालिक; साथ-साथ घटित होने वाले।

Synthesis संश्लेषण; संयोजन; कई वस्तुओं का संयोजन करके एक वस्तु बनाने की क्रिया।

Synthesise संश्लेषण करना।

Synthetic संश्लिष्ट; बनावटी।

Synthetic Substances बनावटी पदार्थ; रासायनिक क्रियाओं से तैयार किये हुये प्राकृत्रिक पदार्थ। आजकल के रसायनज्ञ निरन्तर इस चेष्टा में रहते हैं कि सारे प्राकृत्रिक पदार्थों को कृत्रिम रूप से निर्माण कर लें। अभी तक रंग, रेशम, शर्करा, इत्र इत्यादि कितने ही पदार्थों के बनाने में सफलता मिल गई है।

Syringe पिचकारी।

Syrup शरबत।

System प्रणाली; पद्धति; श्रेणी।

System, Centimeter-gramme-second (see Centimeter-gramme-second System).

System, Foot-pound-second ( see Foot-pound-second System ).

System, Metric ( see Metric System ).

System, Periodic ( see Periodic Classification).

## T

Table तालिका; सारिणी।

Table, Periodic ( see Periodic Table ).

Tablet टिकिया।

Tabulate सारिणी-बद्ध करना।

Tachometer चक्रगति मापक यन्त्र; पहियों अथवा धुरा-दंडों के चक्करों की संख्या नापने का यन्त्र। इसके द्वारा मोटरों इत्यादि का वेग भी मील प्रति घंटे में नापा जाता है।

Tachymeter दूरीमापक यन्त्र। यह यन्त्र पैमायश में काम आता है। यदि कोई मनुष्य इस यन्त्र को लेकर चले तो उसके चलने की दूरी इस यन्त्र के द्वारा मालूम हो जाती है।

Tackle सन या तार की रस्सियां।

Talc or Talcum टैल्कम; अबीर ( see Mica ).

Talkie or Talking Film बोलपट; बोलता हुआ चल चित्र; सिनेमा की फिल्म जिसके साथ ध्वनि की

फिल्म भी लगी रहती है ( see Cinematography )।

Talking Machine शब्द-यन्त्र ( see Gramophone )।

Tallow पशु-वसा; पशुओं, विशेषकर बकरियों तथा भेड़ों की चर्बी। इसकी रासायनिक रचना में ग्लिसरीन के साथ स्टीयरिक (Stearic) पाल्मिटिक (Palmitic) तथा ओलीक ( Oleic ) अम्लों का अंश होता है। यह साबुन, मोमबत्तियां तथा मारगरीन बनाने के काम में आती है।

Tan बबूल इत्यादि की छाल जो चमड़ा कमाने के काम में आती है।

Tangent स्पर्श-रेखा; स्पर्शज्या।

Tangential स्पर्शीय।

Tank टंकी; द्रव पदार्थों को रखने का बड़ा पात्र। टैंक अर्थात् युद्ध में काम आने वाली मोटर विशेष जिसमें Caterpillar Wheels होते हैं। यह मोटर लोहे की चादरों से मढ़ी हुई होती है तथा इसमें तोपें और मशीनगन लगी रहती हैं। टैंक सब प्रकार की जमीन पर चल सकता है।

Tanker or Tank-steamer टङ्की वाला जहाज़; तेल भर-भर कर ले आने वाला जहाज़।

Tank Test टंक-परीक्षा; जहाज़ को समुद्र में तैराने से पूर्व उसका एक छोटा लकड़ी का नमूना बनाया जाता है और इस नमूने ( Model ) को पानी की टङ्की में तैरा कर देखा जाता है। इस नमूने की गति से गणना करके यह निश्चय किया जाता है कि जहाज़ को चलाने के लिये कितनी अश्व-शक्ति के अंजन की आवश्यकता होगी।

Tannin टैनिन; माजूफल, बबूल की छाल इत्यादि से प्राप्त होने वाला अम्ल विशेष जो चर्मकारी में, औषधियों में तथा स्याही बनाने में काम आता है।

Tanning ( see Leather Tanning ).

Tantalus Cup जादू का प्याला। इस प्याले के बीच में एक मूर्ति-जैसी बनी रहती है जिसके भीतर सूराख़ होता है। निश्चित ऊंचाई से नीचे-नीचे पानी भरा रहे तो नहीं निकलता, परन्तु चिन्ह पर पहुँचते ही सारा पानी अपने आप निकल जाता है। बाज़ार में बिकने वाला 'वासुदेव प्याला' इसी प्रकार का होता है। यह siphon के सिद्धान्त पर बना हुआ होता है।

Tap जल-कल; टोंटी; द्रव या गैसीय पदार्थों के निकलने की टोंटी।

Tape फीता।

Tape, Measuring नापने का फीता।

Tape-machine फीता-मशीन। यह मशीन तार से प्राप्त होने वाले सम्वादों को काग़ज़ के फीते पर छापती चली जाती है।

Tapering गाव-दुम; लम्बोतरा।

Tar तारकोल; अलकतरा; लकड़ी, कोयला इत्यादि जैव पदार्थों के विच्छेदक स्रवण ( Destructive Distillation ) से प्राप्त होने वाला भारी, तैलीय पदार्थ। तारकोल से रासायनिक क्रियाओं द्वारा अनेक उपयोगी पदार्थ तैय्यार किये जाते हैं।

Tare घड़ा; कुल वज़न।

Tarnish मन्द पड़ जाना; धातुओं का मैला पड़ जाना।

Tarpaulin तरपाल; बहुत मोटा किरमिच (Canvas) जो मेह इत्यादि से बचाने के लिये वस्तुओं पर ढका जाता है।

Tarred Roads तारकोल की सड़कें। ये कंकड़ों को तारकोल में भिगो कर या कुटे हुये कंकड़ों पर तारकोल छिड़क कर बनाई जाती हैं।

Tartar दांतों पर जमनेवाला मैल।

Tartar, Cream of: पोटासियम टारटरेट नामक लवण।

Tartar Emetic पोटासियम एन्टीमनी टारटरेट नामक विपाक्त लवण जो औषधियों में तथा रंग-बन्धक ( Mordant ) की तरह काम में आता है।

Tasimeter टासीमीटर; तापक्रम तथा वायुभार में होने वाले अत्यन्त सूक्ष्म परिवर्तनों को नापने वाला यन्त्र।

Tautochronous तुल्यकालिक।

Tautomerism चलतुल्यावयवता; कुछ रासायनिक यौगिकों का एक से अधिक प्रकार के रवे बनाने का गुण।

Tawing चमड़ा कमाने की क्रिया विशेष।

Taxidermy जानवरों की खालों को सुरक्षित रखने अथवा

उन में भुस भर कर जानवरों की असली शकल वना देने की विद्या।

Taximeter टैक्सीमीटर; भाड़े की मोटरों में लगाया जाने वाला यन्त्र जो दूरी अथवा समय के हिसाव से मोटर का भाड़ा वतला देता है।

Technical शिल्प-विद्या सम्बन्धी। पारिभाषिक।

Technical Education शिल्प-शिक्षा; उद्योग-धन्धों की शिक्षा।

Technique किसी हुनर के काम को करने की तरकीब या तरीक़ा।

Technology शिल्प-विज्ञान; औद्योगिक क्रियाओं (कताई, इमारत वनाना, इत्यदि) का विज्ञान। किसी कला या उद्योग से सम्वन्ध रखने वाले विशेष पारिभाषिक शब्द।

Teleautograph तारलिपि यन्त्र; ऐसा तार-यन्त्र जिसके द्वारा तार भेजने वाले के अक्षरों की लिखावट भी पहुँच जाती है।

Telegram तार समाचार; तार से भेजा हुआ संवाद।

Telegraph तार-यंत्र (see Electric Telegraph)।

Telegraph, Wireless (see Wireless Telegraphy).

Telegraphy (see Electric Telegraphy).

Telemeter दूरत्वमापक यन्त्र। इसे Range Finder भी कहते हैं।

Telephone (see Electric Telephone).

Telephony (see Electric Telephony).

Telephotography (see Photo-telegraphy).

Telephoto Lens दूर की वस्तुओं के चित्र लेने के लिये कैमरा में लगाया जाने वाला लैन्स विशेष।

Teleprinter तार-सम्वाद मुद्रण यन्त्र; तार से भेजे जाने वाले सम्वाद को अपने आप छापने वाला यन्त्र।

Telescope दूरवीक्षण यन्त्र; दूरवीन। इस यन्त्र के द्वारा देखने से दूर की वस्तुयें अत्यन्त निकट दिखलाई पड़ती हैं। दूरवीक्षण यन्त्र के आविष्कार का श्रेय कैपलर (Kepler, 1609) नामक वैज्ञानिक को दिया जाता है।

दूरवीन में कई नलियां होती है जो एक के भीतर एक घुस जाती हैं जिससे दूरवीन की लम्बाई वस्तु की दूरी के अनुसार घटाई वढ़ाई जा सकती है। इसमें दो प्रकार के लैन्स होते हैं: (१) उपदृश्य लैन्स (Object Lens) तथा (२) नेत्र लैन्स (Eye-piece)। आजकल वेधालयों में परावर्त्तक दूरवीनें (Reflecting Telescopes) काम में लाई जाती हैं, जो अत्यन्त विशाल-काय होती हैं।

Telescope, Astronomical तारावीक्षण दूरवीन; सूर्य, नक्षत्र, तारागण आदि आकाशीय पिण्डों की परीक्षा करने की दूरवीन। ये अत्यन्त शक्तिशाली होती हैं।

Telescope, Binocular द्विनेत्रीय दूरवीन।

Telescope, Galilean गैलीलीय दूरवीन; गैलीलियो द्वारा आविष्कृत परावर्त्तक दूरवीन।

Telescope, Prismatic त्रिपार्श्वीय दूरवीन।

Telescope, Reflecting परावर्त्तक दूरवीन। इसमें लैन्सों के अतिरिक्त दर्पणों का भी उपयोग किया जाता है।

Telescope, Refracting वर्त्तक दूरवीन।

Telescope, Terrestrial पार्थिव दूरवीन; पृथ्वी पर के दूरस्थ पदार्थों को देखने की दूरवीन।

Telescopic Graphometer क्षेत्रमापक दूरवीन; पैमायश में काम आने वाली दूरवीन।

Telescopic Sight लक्ष्यदर्शक दूरवीन; वन्दूकों पर लगाई जाने वाली दूरवीन जिससे दूर का लक्ष्य स्पष्ट दिखाई पड़ता है।

Telethermometer दूरस्थ तापमापक यन्त्र; ऐसा उपकरण जिसके द्वारा किसी वस्तु का तापक्रम दूर से ही पढ़ लिया जाय।

Television दूर-दर्शन; चित्र-प्रेषण। विजली के यन्त्र द्वारा वस्तुओं का प्रतिरूप दूर स्थानों को तार-समाचार के माफिक भेजने की क्रिया। इस दिशा में वहुत वर्षों से प्रयत्न जारी थे परन्तु सव से पहले व्यावहारिक सफलता अंग्रेजी वैज्ञानिक वेअर्ड (Baird) ने १९२६ ई० में प्राप्त की। प्रेषित की जाने वाली वस्तु या तसवीर पर विशेष प्रकार से रोशनी डाली जाती है तथा इस रोशनी के प्रभाव से विजली की धारा में तारतम्य होता रहता है। यह तारतम्य फिर प्रकाश के रूप में

परिणत कर लिया जाता है और चित्र-ग्राहक यन्त्र पर वस्तु की प्रतिच्छाया दिखलाई पड़ने लगती है ।

Televisor दूरदर्शन; यन्त्र; चित्र-प्रेषण यन्त्र । बिजली से वस्तुओं की प्रतिच्छाया भेजने तथा ग्रहण करने का यन्त्र । तार यन्त्र की तरह इसके भी दो भाग होते हैं: ( १ ) प्रेषक यन्त्र ( Transmitter ) तथा ( २ ) ग्राहक-यन्त्र ( Receiver ) । प्रेषण तथा ग्रहण के लिये निपको-चक्री ( Nipkow Disc ), घूमने वाले दर्पण इत्यादि काम में लाये जाते हैं । प्रकाश के तारतम्य के लिये नीयन दीप ( Neon Lamp ) अथवा कैरोल्स ( Carolus ) या कर ( Kerr ) विद्युत् घट प्रयोग में आता है ।

Tellurion टिल्यूरियन; भूगतिदर्शक यन्त्र; पृथ्वी का घूमना दर्शानेवाला उपकरण ।

Telpher टैल्फर; भार वाहक यन्त्र, भारी बोझों को उठा कर द्रुत गति से लेजाने वाला बिजली का यन्त्र ।

Temper आब; पानी ( इस्पात का ) ।

Temperament (Musical) संस्कार । मनुष्य के गले से अथवा वाद्य यंत्रों से अनेक प्रकार के स्वर निकाले जा सकते हैं, परन्तु स्वरों के अन्तर ( Interval ) को निश्चित करके १२ स्वरों का सप्तक मान लिया गया है ।

Temperature तापक्रम; वस्तुओं की गरमाहट का परिमाण । किसी वस्तु का तापक्रम गर्मी के लिहाज़ से उस की अवस्था होती है । जिस प्रकार पानी ऊँचे तल से नीचे तल की ओर बहता है उसी प्रकार ताप ऊँचे तापक्रम से नीचे तापक्रम की ओर संचालित होता है। वस्तुओं को गरम करनेसे उनका तापक्रम बढ़ने लगता है । तापक्रमको नापने के लिये कई प्रकारके ताप-मापक यंत्र बनाये गये हैं ( see Thermometers ) ।

Tempera Painting दीवारों पर चित्रकारी के लिये रंग बनाने की क्रिया विशेष ।

Temperature, Absolute ( see Absolute Temperature ).

Tempered Scale संस्कृत स्वर-ग्राम; १२ स्वरों का ग्राम । इसे समसंस्कृत ग्राम ( Scale of Equal Temperament ) तथा Chromatic Scale भी कहते हैं । इस पद्धति में शुद्ध सप्तक वही है जो हिन्दुस्तानी पद्धति में 'बिलावल ठाठ' कहलाता है । ( see also Note ).

Tempered Steel ( see Steel, Tempered ).

Tempering इस्पात पर पानी चढ़ाना या आब देना । निश्चित तापक्रम तक गरम किये हुये इस्पात को ठंडा कर के या बुझा कर कठोर बनाने की क्रिया । ( see Steel, Tempering of : ).

Tempo लय, अर्थात् संगीत में ताल की गति । लय तीन प्रकार की होती है : (१) विलंबित, जिस में धीरे-धीरे ताल दी जाती है; ( २ ) मध्यम, जिस में साधारण गति से ताल दी जाती है तथा (३) द्रुत, जिस में जल्दी-जल्दी ताल दी जाती है ।

Temporary अस्थायी; अल्पकालिक ।

Tenacious दुर्विच्छेद्य; जो कठिनता से पृथक किया जाये; चिपका रहने वाला ।

Tenacity दुर्विच्छेद्यता; चिपका रहने का गुण ।

Tendency प्रवृत्ति; झुकाव ।

Tender नाज़ुक; कोमल । रेल के अंजनों का पिछला भाग जिस में पानी तथा कोयला भरा रहता है ।

Tensile Strength तन्यता सामर्थ्य; खिंचाव सहने की शक्ति ।

Tension तनाव; वितति; खिंचाव ।

Tension, Electrical विभव ( see Electric Potential ) ।

Tension, Surface (see Surface Tension).

Tepid अल्पोष्ण; गुनगुना ।

Term पद; राशि ।

Terminable सान्त; अन्त होने वाला ।

Terminal सिरा; छोर ।

Terminology पारिभाषिक शब्दावली; किसी विज्ञान विशेष से सम्बन्ध रखने वाले पारिभाषिक शब्द ।

Terpenes टरपीन वर्ग; वासज हाइड्रोकार्बन ( Aromatic Hydrocarbon ) वर्ग के जैव रासायनिक पदार्थ । ये वर्णरहित, सुगन्धियुक्त द्रव होते हैं । तारपीन का तेल, कपूर इत्यादि इसी वर्ग के यौगिक हैं ।

Terrestrial भूसम्बन्धी ।

Terrestrial Magnetism ( see Magnetism, Terrestrial ).

Terrestrial Telescope ( see Telescope, Terrestrial ).

Tesla Currents टेस्ला विद्युत्-प्रवाह; अत्यन्त ऊंचे विभव तथा कम्पनांक की वैद्युत तरंगें।

Tesla Transformer टेस्ला परिवर्त्तक; टेस्ला-प्रवाह उत्पन्न करने का यंत्र।

Test जांच; परीक्षा।

Testing Machine तन्यता सामर्थ्य परीक्षक यंत्र। नमूनों की परीक्षा करके वस्तुओं की तन्यता सामर्थ्य ( Tensile Strength ) निकालने की मशीन।

Test-tube परीक्षा नली; परखनली।

Tetracidic चातुराम्लिक।

Tetrabasic चातुर्भास्मिक।

Tetrahedron चतुष्फलक।

Tetravalent चतुर्योजी।

Textiles किसी भी प्रकार के कते हुये सूत्र से बनाये जाने वाले कपड़े।

Textile Industry कते हुये सूत, ऊन, रेशम, बाल इत्यादि के कपड़े बनाने का उद्योग।

Textile Mill कपड़ा बुनने का कारख़ाना।

Textile, Printing of : कपड़ों पर छपाई करना। हाथ के छापों से बेल-बूटे छापने की क्रिया को Calico Printing कहते हैं।

Thebaine थीबेन; अफीम में पाया जाने वाला उपक्षार विशेष।

Theobromine थियोब्रोमीन; ककाओ ( Cacao ) वृक्ष से प्राप्त होने वाला उपक्षार विशेष।

Theodolite थियोडोलाइट; पैमायश में काम आने वाली दूरबीन विशेष।

Theorem साध्य; प्रमाणसिद्ध नियम; प्रमेयोपपाद्य।

Theoretical सैद्धान्तिक; तात्विक।

Theory मत; वाद; वैज्ञानिक घटनाओं की व्याख्या करने वाला व्यापक परन्तु असिद्ध नियम। यदि Theory का प्रयोगात्मक प्रमाण मिल जाय तो वह सिद्धान्त ( Law ) कहलाती है।

Theory, Atomic (see Atomic Theory ).

Theory, Quantum (see Quantum Theory).

Theory of Relativity ( see Relativity ).

Theories of Heat ( see Heat, Theories of: ).

Theories of Light ( see Light, Theories of: ).

Theories of Magnetisation ( see Magnetisation, Theories of: ).

Therm थर्म; बृटिश प्रणाली में ताप की इकाई।

Thermal Capacity ( see Capacity for Heat ).

Thermal Conductivity ताप संचालकता।

Thermal Waters or Springs गरम पानी के स्रोत।

Thermion तापायन। कुछ यौगिकों को गरम किया जाता है तो उनमें से तापायन अर्थात् ताप के 'कण' निकलने लगते हैं।

Thermionics तापायन विज्ञान।

Thermite थर्माइट; लोह आक्साइड तथा अल्युमीनियम चूर्ण का मिश्रण।

Thermite Welding थर्माइट के द्वारा लोहे की दो वस्तुओं को जोड़ने की क्रिया।

Thermo-chemistry ताप रसायन; रासायनिक क्रियाओं में होने वाले ताप-परिवर्त्तनों से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान।

Thermodynamics ताप-गति विज्ञान; ताप का अन्य शक्तियों के रूप में तथा अन्य शक्तियों का ताप के रूप में परिवर्त्तन कैसे होता है इसकी विवेचना करने वाला विज्ञान। इसके तीन सिद्धान्त हैं: ( १ ) ताप भी अन्य शक्तियों के तुल्य एक शक्ति है; ( २ ) ताप के एक निश्चित परिमाण को पूर्ण रूप से अन्य प्रकार की शक्ति में परिणत करना असम्भव है; ( ३ ) किसी पदार्थ को ताप-रहित करना अर्थात् उसका परम तापक्रम 0° करना असम्भव है। इन सिद्धान्तों का उपयोग सब प्रकार के ताप-इंजनों ( Heat Engines ) में, रासायनिक क्रियाओं में, ऋतु-विज्ञान में तथा गलन, वाष्पीकरण, आदि में किया जाता है।

Thermo electricity ताप विद्युत। तापक्रम के तारतम्य से उत्पन्न होने वाला वैद्युत-प्रभाव।

Thermometer थर्मामीटर; तापमापक यन्त्र; वस्तुओं की गरमाहट (गर्माई) नापने का यन्त्र। साधारणतया थर्मामीटर एक बारीक घुंडीदार नली में पारा भर कर बनाये जाते हैं। इनमें दो बिन्दु निश्चित कर लिये जाते हैं ( see Points, Fixed, of a Thermometer)। गरम वस्तु में थर्मामीटर लगाने से उसकी घुंडी में भरा हुआ पारा बढ़कर नली में ऊपर सरक जाता है।

Thermometer, Air or Gas वायु-तापमान; इसमें पारे की जगह वायु या गैस भरी रहती है। यह अत्यन्त चेतन होता है, परन्तु ऊंचे तापक्रमों को नापने के काम में नहीं आ सकता।

Thermometer, Centigrade सेंटीग्रेड तापमान; इसमें हिमांक ( Freezing Point ) तथा क्वथनांक ( Boiling Point ) के बीच का भाग सौ डिगरियों में विभाजित किया हुआ होता है।

Thermometer, Clinical डाक्टरी थर्मामीटर; शरीर तापमापक यन्त्र। यह फारनहाइट थर्मामीटर होता है परन्तु केवल ९५ से ११० डिगरी तक के ही तापक्रम बतलाता है।

Thermometer, Fahrenheit फारनहाइट तापमान; इसमें हिमांक ३२° तथा क्वथनांक २१२° होता है।

Thermometer, Fixed Points of: ( see Points, Fixed, of a Themometer).

Thermomter, Maximum ( see Maximum Thermometer ).

Thermometer, Minimum (see Minimum Thermometer ).

Thermometer, Reaumer रोमर तापमान; इसमें हिमांक ०° तथा क्वथनांक १८०° होता है।

Thermometer, Resistance प्रतिरोध तापमान; यह प्लाटिनम का होता है तथा बिजली की धारा के प्रतिरोध से गरम वस्तुओं का तापक्रम बतलाता है।

Thermometric Scales थर्मामीटरों के पैमाने ( see Points, Fixed, of a Thermometer ).

Thermopile थर्मापाइल; कई धातुओं के टुकड़ों को जोड़कर बनाया हुआ एक उपकरण जो अत्यन्त सूक्ष्म तापान्तर नापने के काम में आता है।

Thermos Flask थर्मास बोतल; गरम या ठंडे द्रवों का तापक्रम बहुत देर तक स्थिर रखने वाली बोतल ( see Vacuum Flask )।

Thermostat थर्मोस्टैट; यंत्र विशेष जिसके द्वारा ताप का उद्गम अपने आप नियंत्रित होकर किसी कमरे, भट्टी द्रव इत्यादि का तापक्रम निश्चित परिणाम से बढ़ने या घटने नहीं पाता।

Thick मोटा, मोटे परत वाला; गाढ़ा।

Thickness मोटाई।

Thin पतला; सूक्ष्म।

Thread सूत्र; डोरा। चूड़ी ( पेच की )।

Three Colour Process रंगीन तसवीरें छापने के ब्लाक बनाने की क्रिया।

Threshing Machine धान कूटने की मशीन।

Threshhold Value प्रारम्भिक मान; किसी वैज्ञानिक परिमाण का न्यूनतम अनुभवशील मान।

Throttle उपद्वार ( see Valve )।

Thunder वज्र, मेघ गर्जन, बिजली के कारण बादलों में उत्पन्न होने वाली गड़गड़ाहट।

Thunder-bolt बिजली की कड़क।

Thunder-storm बादलों की गड़गड़ाहट के साथ होने वाली वर्षा।

Thymol अजवायन का सत्व।

Ticker तार-संवाद मुद्रक; तार से आने वाले समाचारों को अपने आप छाप देने वाला यन्त्र।

Tide ज्वार-भाटा; समुद्र के जल का उतार-चढ़ाव। यह चन्द्रमा के आकर्षण से उत्पन्न होता है। पानी के ऊपर चढ़ने को 'ज्वार' ( Flow ) तथा नीचे उतरने को 'भाटा' ( Ebb ) कहते हैं। चन्द्रमा की गति के कारण प्रति २७ घंटे के समय में एक बार ज्वार तथा भाटा आता है। चन्द्रमा तथा सूर्य के सम्मिलित आकर्षण से प्रति सप्ताह ज्वार-भाटा उत्पन्न होता है।

Tide, Neap उच्च ज्वार-भाटा; कृष्ण तथा शुक्ल पक्ष की

अष्टमी को आने वाला ज्वार-भाटा। यह अधिक ऊँचा नहीं जाता है।

Tide, Spring अत्युच्च ज्वार-भाटा; पूर्णिमा तथा अमावस्या को आने वाला ज्वार-भाटा। इसमें पानी बहुत ऊपर उठता है।

Time काल; समय; 'देर' के भाव से सम्बन्ध रखने वाली मौलिक कल्पना। किसी कार्य में 'कितनी देर लगती है'—यह जानने का परिमाण ( see also Relativity )। समय नापने की इकाई एक पल ( Second ) मानी गई है।

Time-piece घड़ी।

Tin रांग चढ़ाना। टीन का कनस्टर।

Tinder चकमक पत्थर से सुलगाने की वत्ती।

Tin-foil रांग-पत्र; रांग की पत्ती।

Tinge आभा; झलक।

Tinned रांग की क़लई किया हुआ। टीन के डिब्बे में बन्द किया हुआ।

Tinning रांग की क़लई करने की क्रिया। टीन के डिब्बों में भरकर बन्द करने की क्रिया।

Tinplate टीन की चादरें; रांग की क़लई की हुई लोहे की पतली चादरें। इनसे टीन के डिब्बे, बक्स, खिलौने, बरतन इत्यादि बनाये जाते हैं।

Tint रंग; रंगीन झलक।

Tissue Paper पतंग का पतला क़ागज़।

Titrate विलेय मापन करना ( see Titration )।

Titration विलेयमापन क्रिया; किसी घोल के निश्चित आयतन में घुली हुई वस्तु का परिमाण निकालने की रासायनिक क्रिया। दिये हुये घोल के निश्चित आयतन में बूँद-बूँद करके एक प्रमाण-घोल मिलाया जाता है, जबतक कि सूचक ( Indicator ) के द्वारा रासायनिक क्रिया के अंत का पता न लग जाय। जितना प्रमाण-घोल मिलाया गया हो उससे गणना करके इच्छित परिमाण निकाल लेते हैं।

Toluidine टोल्युइडीन; रंगों के निर्माण में काम आने वाला एक महत्वपूर्ण जैव यौगिक।

Toluol or Toluene टोल्युईन; जलनशील द्रव विशेष।

Tone स्वर-ध्वनि।

S 26

Tone-arm ध्वनि-बाहु; ग्रामोफोन का लम्बा भाग जिसमें साउन्ड-बक्स लगाया जाता है।

Tongs चिमटा।

Tonic Note वादी स्वर।

Tonic Sol-fa System सरगम पद्धति ( see Tempered Scale )।

Toning ( Photo ) टोनिंग; फोटो के चित्र का रंग परिवर्तन करना।

Tooling चर्म लेखन; चमड़े पर गर्म लोहे से बेल-बूटे बनाने की क्रिया।

Topography प्रादेशिक भूगोल; किसी स्थान विशेष का भौगोलिक वर्णन।

Torch मशाल।

Torch, Electric बिजली की टार्च; बेलनाकार बिजली की बत्ती जिसकी रोशनी बहुत दूर तक पहुँचती है।

Torch-light टार्च का प्रकाश।

Tornado ( see Cyclone ).

Torpedo टारपीडो; जलयान विध्वंसक; सिगार के आकार का एक यन्त्र जो पनडुब्बी नौका में से फेंका जाता है और शत्रु के जहाज़ के पेंदे में छेद करता हुआ घुस जाता है।

Torpedo-boat टारपीडो नौका; टारपीडो छोड़ने वाली नौका।

Torricellian Vacuum टारीसेलीय आकाश; बैरोमीटर में पारे के स्तम्भ के ऊपर का शून्य स्थान।

Torsion मरोड़; ऐंठन।

Torsion Balance ऐंठन तुला।

Total सम्पूर्ण; योगफल।

Total Eclipse ( see Eclipse Total ).

Total Reflection ( see Light, Total Reflection of: )

Touchstone कसौटी; सोना परखने की काले पत्थर की गुटिका।

Tough दुश्छेद्य; चीमड़।

Tourmaline टूरमलीन; खनिज, पारदर्शक पत्थर विशेष जिसमें प्रकाश-किरणों को ध्रुवित ( Polarise ) करने का गुण होता है।

Tourniquet टूर्निकेट; रक्त आरोधनी; खून का निकलना बन्द करने के लिये नस को दबाने का उपकरण।
Tow घसीटना; पीछे बांध कर खींचना।
Toxicology विष विज्ञान।
Toxin रक्त में उत्पन्न होने वाला विष।
Trace अंकन करना।
Tracing किसी चित्र या नक्शे के ऊपर पतला कागज या ट्रेसिंग क्लाथ रख कर नक़ल उतारने की क्रिया।
Track मार्ग। रेलगाड़ी या ट्राम की पटरी।
Traction कर्षण; बोझा ढोने या खींचने की क्रिया।
Tractor भारी वजन या हलों को खींचने वाला इंजन या मोटर।
Trade Winds ट्रेड हवायें; अयन रेखाओं से विषुवत रेखा की ओर निरन्तर चलने वाली हवायें।
Trailer ट्रेलर; मोटरगाड़ी के पीछे बांध दी जाने वाली बोझा ढोने की गाड़ी।
Train रेलगाड़ी। श्रेणी, पंक्ति।
Trajectory विक्षेप पथ। यदि कोई पिंड ज़ोर से फेंका जावे तो वह सीधा नहीं जाता, बल्कि एक वक्र (Curve) बनाता हुआ नीचे गिरता है। इस वक्र को Trajectory कहते हैं।
Tramway ट्रामगाड़ी; बिजली से चलने वाली गाड़ी।
Transcendental Number बीजातीत संख्या।
Transfer स्थानांतरित करना।
Transfer Picture पतले कागज पर बनी हुई रंगीन तसवीर जो पानी में भिगोकर दूसरे काग़ज पर उतारी जा सकती है।
Transformation रूपान्तर; रूप परिवर्तन।
Transformer परिवर्तक; बिजली की धारा का विभव (Voltage) ऊँचा या नीचा करने का यन्त्र।
Transformer, Step-down अवरोही परिवर्तक।
Transformer, Step-up आरोही परिवर्तक।
Translation स्थानांतरीकरण।
Translucence अर्द्ध स्वच्छता; अल्प पारदर्शकता।
Translucent अर्द्ध-स्वच्छ; अल्प-पारदर्शक।
Transmission प्रेषण; एक स्थान से दूसरे स्थान को भेजने की क्रिया।
Transmit प्रेषण करना।
Transmitter प्रेषक यंत्र।
Transmutation of Elements धातु परिवर्तन; कीमियागरी। कहते हैं कि प्राचीन काल के रसायनज्ञ तांबे से सोना तथा रांग से चाँदी बनाना जानते थे। आधुनिक युग में रूदरफोर्ड (Rutherford) ने सब से प्रथम सिद्ध किया कि एक तत्व के परमाणुओं का दूसरे तत्व के परमाणुओं के रूप में परिवर्तन होना संभव है। कुछ ही वर्ष हुये कॉकक्रॉफ्ट (Cockcroft) तथा हाल्टन (Halton) ने प्रयोगों द्वारा यह सिद्ध कर दिया है कि हाइड्रोजन के धन-कणों (Protons) में तत्वों के परमाणुओं को परिवर्तन करने की शक्ति होती है। परन्तु यह क्रिया इतनी सूक्ष्म होती है कि व्यापारिक दृष्टि से बिल्कुल अव्यावहारिक है।
Transparency पारदर्शकता।
Transparent पारदर्शक।
Transport उठा कर एक स्थान से दूसरे स्थान को लेजाना।
Transversal तिर्यक रेखा; काट रेखा।
Transverse अनुप्रस्थ।
Transverse Oscillations or Vibrations अनुप्रस्थ कंपन।
Transverse Waves अनुप्रस्थ तरंगें।
Trapezium समलम्ब क्षेत्र।
Treacle शीरा।
Treadle Machine पैरों से चलाई जाने वाली मशीन।
Tremolite कैल्शियम मैग्नेशियम सिलिकेट नामक खनिज यौगिक।
Tremolo कम्पित स्वर।
Trial परख; जांच।
Triangle त्रिभुज।
Triangle, Equilateral समबाहु त्रिभुज।
Triangle, Isosceles समद्विबाहु त्रिभुज।
Triangle, Right-angled समकोण त्रिभुज।
Triangle, Scalene विषमबाहु त्रिभुज।
Triangle, Spherical वृत्तीय त्रिभुज।
Triangles, Equiangular तुल्य कोणीय त्रिभुज।
Triangles, Similar समरूपी त्रिभुज।

Triangular त्रिकोणाकार।

Triangulation त्रिकोणमापन; क्षेत्रों के परिमाण तथा आकाशीय पिंडों की दूरी नापने की क्रिया।

Trigonometrical Ratios त्रिकोणमितीय अनुपात।

Trigonometry त्रिकोणमिति; त्रिभुजों की पैमायश; त्रिभुज की भुजाओं तथा कोणों के सम्बन्ध की विवेचना करने वाला रेखागणित। समकोण त्रिभुज में किसी न्यूनकोण के सामने की भुजा तथा कर्ण का अनुपात $\frac{\text{लम्ब}}{\text{कर्ण}}$ उस कोण की ज्या (Sine) कहलाती है। इसी प्रकार $\frac{\text{आधार}}{\text{कर्ण}}$ कोज्या (Cosine); $\frac{\text{लम्ब}}{\text{आधार}}$ स्पर्श ज्या ( Tangent ) मानी जाती है।

Trigonometry, Plane समतल त्रिकोणमिति।

Trigonometry, Spherical वृत्तीय त्रिकोणमिति; गोलाकार तल पर बने हुये त्रिभुज से सम्बन्ध रखने वाली त्रिकोणमिति।

Trinitrotoluol or T. N. T. ट्राइनाट्रो टोल्युओल; एक अत्यन्त विस्फोटक पदार्थ।

Triplane त्रिपंखी वायुयान; तीन छतों वाला वायुयान।

Triple त्रिगुण; तिगुना।

Tripod टिकटी।

Trisect त्रिसम-विभाग करना; तीन बराबर हिस्सों में विभाजित करना।

Trisection त्रिसमविभाग।

Troostite ट्रूऑस्टाइट; इस्पात की एक किस्म।

Troposphere ( see Atmosphere ).

Trough कुंडी।

Trumpet तुरही।

Tube नली; नलिका; नल।

Tube, Capillary कैशिक नलिका; अत्यन्त बारीक छिद्र वाली नली।

Tubular नलाकार।

Tumbler ताले का लीवर।

Tune तान; बाजे के स्वर मिलाना।

Tuning Fork स्वरद्विशूल; U के आकार का उपकरण जिसको आन्दोलित करने से सदा निश्चित स्वर निकलता है।

Tunnel सुरंग।

Turbine टरबाइन, पनचक्की; पानी या वाष्प की शक्ति से चलने वाली मशीन जो अन्य मशीनों को चलाने की शक्ति उत्पन्न करती है। वाष्प या पानी की धार बड़े वेग से एक वृहताकार पहिये पर लगे हुये पंखों से टकरा कर पहिये को घुमाती है।

Turbine, Steam वाष्प टरबाइन।

Turbine, Water जल टरबाइन।

Turbo-dynamo टरबाइन से चलने वाला डायनमो।

Turbo-locomotive टरबाइन से चलने वाला अंजन।

Turmeric Paper हरिद्रा पत्र; हल्दी चढ़ा हुआ कागज जो कई रासायनिक क्रियाओं में सूचक ( Indicator ) का काम देता है।

Turn घुमाव; प्रत्यावर्तन। घुमाना। खराद पर चढ़ाना।

Turn-table प्रत्यावर्तन पटरी; रेल के अंजनों को घुमाने का यंत्र।

Turpentine तारपीन; पिस्ते, देवदार इत्यादि के पेड़ों में से निकलने वाला तीव्र गंधयुक्त तेल। यह राल वर्ग का यौगिक होता है तथा वार्निश बनाने के काम में आता है।

Turquoise फीरोज़ा नामक मूल्यवान पत्थर।

Twilight संध्या कालीन ज्योति।

Twist मरोड़ना; बट देना। मरोड़; अलवेटा।

Type Composing Machines कम्पोज़ करने की मशीनें। ये कई प्रकार की होती हैं:—
( १ ) मोनोटाइप ( Monotype); ( २ ) लाइनोटाइप ( Linotype ); ( ३ ) इंटर-टाइप (Intertype ); ( ४ ) स्टीरियो-टाइप ( Stereotype ) तथा ( ५ ) लडलो ( Ludlow )।

Type Metal टाइप ढालने की धातु। इसमें सुरमा ( Antimony ) २० भाग, सीसा ७५ भाग तथा रांग ५ भाग मिलाया जाता है।

Typewriter टाइपराइटर; लेखक-यंत्र; हाथ से छापने की मशीन।

Typhoon ( see Cyclone ).

Typography मुद्रण कला।

Tyre टायर; पहिये पर चढ़ाई जाने वाली हाल। पहले पहियों पर लोहे की हाल चढ़ाई जाती थी परन्तु अब रबड़ के टायरों का उपयोग बढ़ रहा है। रबड़ के टायर भी दो प्रकार के होते हैं:—( १ ) ठोस (Solid) तथा ( २ ) वायु पूरित (Pneumatic) जिनमें पम्प से हवा भरी जाती है।

---

# U

Ultramarine लाजवर्द; नीला रंग।

Ultra-microscope अति सूक्ष्मदर्शक यंत्र; अत्यन्त सूक्ष्म कणों की स्थिति का पता लगाने वाली खुर्दबीन।

Ultra Short Waves अति सूक्ष्म तरंगें; १० मीटर से कम तरंग लम्बाई वाली बेतार की तरंगें।

Ultra-violet Radiation or Rays पराकासनी रश्मियां; वर्णपट ( Spectrum ) में कासनी रंग के परे भी सूर्य की रश्मियां होती हैं जो साधारणतया दिखलाई नहीं पड़तीं परन्तु जिनका प्रभाव फोटो की प्लेट पर या बैरियम-प्लाटिनो-सायनाइड की प्लेट पर देखा जा सकता है। ये रश्मियां अत्यन्त सक्रिय होती हैं तथा इनका प्रयोग चिकित्सा में बहुतायत से किया जाने लगा है।

Umbra उपछाया; पृच्छाया (see Shadows )।

Unadulterated विशुद्ध; जिसमें कोई मिलावट न हो।

Unbleached कोरा ( कपड़ा )।

Under-carriage वायुयान का नीचे का भाग जिसमें पहिये या नावें लगी रहती हैं जिससे वायुयान पृथ्वी पर या पानी पर उतर सके।

Under current अन्तर्प्रवाह।

Under-ground भूगर्भस्थ; ज़मींदोज़।

Under-ground Railways ज़मीन के भीतर सुरंगों में चलने वाली रेल। इन्हें Tube Railways भी कहते हैं।। लंदन, न्यूयार्क आदि बड़े शहरों में स्थान की बचत करने के लिये सड़कों के नीचे सुरंगों में रेलें चलती हैं।

Under-ground Water भूगर्भस्थ जल।

Under-proof Spirit न्यूनप्रमाण मद्यसार।

Undulatory Theory of Light प्रकाश का तरंग-विज्ञान ( see Light, Theories of )।

Unglazed खुर्दरा; जिस पर ग्लेज़ या पालिश की हुई न हो।

Uniform नियत; समसर्वत्र; एकसा।

Union संयोग; संयोजन।

Unison स्वर संगति; संगीत में स्वरों का तथा ताल का मिलना।

Unit एक; इकाई; माप का प्रमाण अंक। गणित तथा विज्ञान में विभिन्न परिमाणों को नापने के लिये विभिन्न इकाइयां नियत कर ली गई हैं। मौलिक इकाइयां केवल तीन हैं: ( १ ) लम्बाई, ( २ ) मात्रा तथा ( ३ ) समय। अन्य सब इकाइयां इन्हीं तीनों के आधार पर बनाई जाती हैं।

Unitary Method ऐकिक नियम।

Univalence एक-योजनीयता ( see Valency )।

Univalent एक योजी ( see Valency )।

Universal सार्वभौम।

Universe विश्व; ब्रह्माण्ड; सूर्य, तारागण, नक्षत्र, ग्रह, नीहारिका, केतु, उल्का इत्यादि सहित सम्पूर्ण आकाश। सापेक्ष्यवाद के अनुसार इस विश्व का आकार व्या मिति की गणना से बाहर है तथा इसका रूप विकृत गोलाकार है। यह ब्रह्माण्ड अपरिमित अवश्य है, परन्तु असीम नहीं है अर्थात् कहीं न कहीं इसका अन्त होता है। आइन्स्टाइन ने गणना करके बतलाया है कि ब्रह्माण्ड का व्यास लगभग २००० प्रकाश-वर्ष (Light-years) है, तथा इसमें पदार्थ की मात्रा सूर्य से १,१०,००० शंख गुना है।

Unknown Quantity अज्ञात राशि।

Unsaturated असंतृप्त।

Unscientific अवैज्ञानिक।

Unstable अस्थायी।

Unstable Equilibrium ( see Equilibrium, Unstable ).

Up-draught ऊर्ध्वगामी वायु; पहाड़ों इत्यादि से टकरा कर ऊपर की ओर गति करने वाला हवा का झोंका।

Upthrust उछाल; उत्क्षेप ( see Archimedes, Principle of: )।

Uranite यूरैनाइट; अभ्रक विशेष जिसमें यूरानियम धातु का अंश होता है।

Uranology ज्योतिर्विज्ञान; आकाशीय पिंडों से सम्बन्ध रखने वाला विज्ञान।

Urea यूरिया; स्तन-पेय प्राणियों के मूत्र में पाया जाने वाला यौगिक।

Urinometer मूत्रमान; मूत्र का घनत्व नापने का यंत्र।

Urinoscope मूत्रपरीक्षक यंत्र।

Urinoscopy मूत्र परीक्षा।

Urology मूत्र-विज्ञान।

U-tube यू-नली; U के आकार की नली।

---

# V

Vacuum शून्य स्थान; वायु शून्य स्थान। यदि किसी बरतन में से पम्प के द्वारा हवा निकाल ली जावे तो उसके भीतर Vacuum हो जाता है। पूर्ण रूप से Vacuum होना असंभव है।

Vacuum, Torricellian ( see Torricellian Vacuum ).

Vacuum Brake वैकम-ब्रेक; वायु चालित चक्र-रोधक। रेलगाड़ी के डिब्बों के पहियों की गति को रोकने वाला ब्रेक जो अंजन में रहनेवाले वायु-पम्प से संचालित होता है।

Vacuum Cleaner वैकम-मार्ज्जनी; झाड़ू लगाने का यंत्र जो कूड़े कर्कट तथा धूल को हवा से खींच कर एक डिब्बे में एकत्रित कर देता है।

Vacuum Distillation वायुशून्य स्रवण; कम वायुभार में द्रवों को उबालना, जिससे उनका क्वथनांक नीचा हो जावे तथा वे जल्दी उबलने लगें।

Vacuum Pump शून्यकारक पम्प; हवा खींचने का पम्प।

Vacuum Flask वायुशून्य बोतल। इसे थर्मस बोतल ( Thermos Bottle ) अथवा दीवार-बोतल (Dewar Flask) भी कहते हैं। इसमें यदि कोई गर्म या ठंडी वस्तु रख दी जावे, तो बहुत देर तक उसका तापक्रम वही बना रहता है। यह दोहरी दीवार की बोतल होती है, और दोनों दीवारों के बीच के स्थान की हवा निकाली हुई होती है जिससे गर्मी न तो बोतल के भीतर पहुँच सके और न बाहर निकल सके।

Valency योजनीयता; किसी तत्व का एक परमाणु हाइड्रोजन के जितने परमाणुओं से संयुक्त होने की क्षमता रखता हो उतने ही परमाणुओं की संख्या उसकी Valency होती है। कार्बन का एक परमाणु हाइड्रोजन के चार परमाणुओं से संयुक्त होता है, अतः कार्बन की योजनीयता 'चार' है। रासायनिक संयोग में योजनीयता बड़ा महत्व रखती है। यदि 'क' तत्व की योजनीयता '४' है तथा 'ख' तत्व की योजनीयता '२' है, तो 'क' और 'ख' तत्व के यौगिक में 'क' का एक परमाणु 'ख' के दो परमाणुओं से संयुक्त होगा क्योंकि 'क' की योजनीयता 'ख' से दुगनी है। एक, दो, तीन, चार इत्यादि योजनीयता वाले तत्व Monovalent, Divalent, Trivalent, Quadrivalent, इत्यादि कहलाते हैं। कई तत्वों की एक से अधिक योजनीयता भी होती है, जैसे फास्फोरस, नाइट्रोजन, गन्धक। ऐसा खयाल किया जाता है कि किसी परमाणु की जितनी योजनीयता हो उतने ही उसमें 'योजक' ( Bonds ) होते हैं। जब तक ये 'योजक' पूर्णतया संतुष्ट ( satisfied ) न हो जावें तबतक स्थायी यौगिक नहीं बन सकता।

Value मान; मूल्य।

Valve उपद्वार; अभिद्वार; किसी छिद्र में होकर वायु या गैस के निकास का नियन्त्रण करने वाला यन्त्र। बहुत

से Valve ऐसे होते हैं कि एक ओर द्रव या गैस का दबाव पड़ने से खुल जाते हैं परन्तु यदि दूसरी ओर से दबाव पड़े तो अपने आप बन्द हो जाते हैं। ऐसे वाल्व को स्वतःरोधक अभिद्वार (Self-closing, non-return Valve) कहते हैं।

बेतार के ग्राहक-यंत्र में काम आने वाले वाल्व काच के वायुशून्य गोलक होते हैं, जिनमें धातु का बारीक तार लगा रहता है। यह तार अत्यन्त मन्द बिजली की धारा के प्रवाह से गरम होकर विद्युत्कण निक्षेप करने लगता है।

Valve, Ball गोलीय अभिद्वार; गोली के द्वारा खुलने तथा बन्द होने वाला वाल्व।

Valve, Diode द्वि-ध्रुवीय वाल्व।

Valve, Slide विसर्पी अभिद्वार; यह वाष्प-इञ्जनों में लगा रहता है।

Valve, Thermionic तापायनिक अभिद्वार।

Valve, Triode त्रि-ध्रुवीय वाल्व।

Vane पंखा; फलक; पंखड़ा।

Vanish विलुप्त होना, तिरोहित होना; अदृष्ट होना।

Vanner वैनर; कच्ची धातुओं को शुद्ध करने में काम आने वाला यंत्र विशेष।

Vaporisation वाष्पीकरण; भाफ बनाने की क्रिया।

Vaporisation, Latent-heat of: वाष्पीकरण का गुप्त ताप (see Heat, Latent)।

Vapour वाष्प; भाफ, किसी पदार्थ का गैसीय रूप। वाष्प तथा गैस में यह अन्तर है कि वाष्प तो बिना चरम तापक्रम (Critical Temperature) पर लाये ही द्रव रूप में परिणत हो जाता है। वाष्प प्रत्येक तापक्रम पर बनती तथा द्रवीभूत होती रहती है, परन्तु गैस केवल चरम तापक्रम पर ही द्रवीभूत हो सकती है।

Vapour, Aqueous जलीय वाष्प।

Vapour Pressure or Tension वाष्पीय भार; किसी द्रव के तल पर, निश्चित तापक्रम पर, उसकी वाष्प का भार।

Variable परिवर्त्तनशील (राशि)।

Variation परिवर्त्तन।

Várnish वार्निश; रोगन। यह गोंद या राल को तेल या मद्यसार में घोल कर बनाया जाता है तथा लकड़ी, चमड़ा, धातु इत्यादि पर चढ़ाया जाने से सूख कर चमकदार हो जाता है।

Vary परिवर्तित होना।

Vaseline वैसलीन; पेट्रोलियमसे प्राप्त होने वाला चिकना तथा गाढ़ा पदार्थ।

Vat नाँद; माट; कुंड।

Vector दैशिक राशि; ऐसी राशि जिसके मापने में परिमाण तथा दिशा दोनों का विचार किया जाता है। बल (Force) के परिमाण के साथ-साथ यह भी मालूम होना आवश्यक है कि वह किस दिशा में गति करता है।

Vegetable वनस्पति; उद्भिज। वनस्पतियों से हमको असंख्य उपयोगी वस्तुयें प्राप्त होती हैं।

Vellum चर्मपत्र; लिखने अथवा नाद-यंत्रों को मढ़ने के लिए तैय्यार किया हुआ चमड़ा। वैलम एक प्रकार का मज़बूत तथा मूल्यवान क़ागज़ भी होता है।

Velocimeter वेगमापक यन्त्र।

Velocity वेग; अभिवेग; गतिक्रम अर्थात् किसी गतिशील पिंड द्वारा कितने समय में कितनी दूरी तय की गई इसका अनुपात। गति-क्रम नापने की कई इकाइयाँ हैं। उदाहरणार्थ यदि कोई रेलगाड़ी १० घन्टे में ४०० मील जाती है तो उसका वेग $\frac{४००}{१०}$ = ४० मील प्रति घंटा होगी।

Vent-hole निर्गम-द्वार।

Ventilator वायुप्रवाहक; मकानों की वायु शुद्ध करने का तरकीब या यंत्र।

Venture Tube द्रव-प्रवाह मापक यंत्र, नलों में द्रवों के प्रवाह को नापने का यंत्र।

Verdigris हरा रंग विशेष जो ताँबे का यौगिक होता है।

Verification सत्यता निर्णय।

Verify सत्यता निर्णय करना; जांच करना।

Vermillion सिंदूर। यह पारद का सल्फाइड होता है।

Vernal Equinox मेष संक्रान्ति; २१ मार्च, जिस तारीख को रात तथा दिन बराबर होते हैं।

Vernier Scale वर्नियर पैमाना; इसकी सहायता से लम्बाई के अत्यन्त सूक्ष्म परिमाण भी नापे जा सकते हैं।

Vertex शीर्ष ।
Vertical ऊर्ध्वाधर; खड़ी स्थिति में ।
Vertical Angle शीर्ष कोण ।
Very Light वेरी-ज्योति; युद्ध में काम आने वाली रासायनिक अग्नि शिखा ।
Vibrate थरथराना; कम्पन करना; स्पंदन करना ।
Vibration थरथराहट; कम्पन; स्पंदन ।
Vibrato मींड, सूत या घसीट; सितार इत्यादि के तार को खींच कर उत्पन्न की हुई कम्पित ध्वनि ।
Vibratory Motion कम्पित गति ।
View-finder दृश्य-अन्वेषक ( see Camera ) ।
Vinegar सिर्का ।
Violin बेला; वायलिन ।
Virtual काल्पनिक; अवास्तविक ।
Viscosimeter गाढ़त्व मापक यंत्र ।
Viscosity गाढ़त्व; द्रवों का गाढ़ापन ।
Viscous गाढ़ा ।
Visible दृष्टिगोचर ।
Vision दृष्टि; नज़र ।
Vision, Direct समक्ष दृष्टि ।
Vision, Indirect परोक्ष दृष्टि ।
Visual Angle दृष्टिकोण ।
Visual Field दृष्टि क्षेत्र ।
Vitreous काचवत् ।
Vitreous Electricity धन-विद्युत ( see Electricity ) ।
Vitreous Fusion काचवत् गलन ।
Vitrifiable Pigments गलनशील रंग; काच, तामचीनी, चीनी इत्यादि को रंगने के धातव रंग जो गरम करने से गल कर फैल जाते हैं ।
Vitriol, Blue नीलाथोथा; तूतिया; तांबे का सल्फेट ।
Vitriol, Green कसीस; लोहे का सल्फेट ।
Vitriol, Oil of: गन्धक का तेज़ाब ।
Vocal मौखिक ।
Vocal Sound कंठ ध्वनि ।
Voice शब्द; बोलने की आवाज़ ।
Void Space शून्य आकाश ।
Volatile उड़नशील; वाष्पशील ।
Volcano ज्वालामुखी; पृथ्वी के तल का छिद्र जिसमें होकर भूगर्भस्थ पिघले हुये पदार्थ बाहर निकलते हैं, तथा छिद्र के चारों ओर पिघला हुआ पत्थर (Lava) जमने से पहाड़-सा बन जाता है। पृथ्वी के भीतर इतनी गर्मी है कि वस्तुयें पिघल जाती हैं। जब पिघले हुये पदार्थों की भाफ का दबाव बहुत अधिक बढ़ जाता है तो वे जमीन को फोड़ कर बाहर निकलती हैं जिससे घोर भड़ाका होता है। ज्वालामुखी के फटने से भूकम्प हुआ करते हैं ।
Volt वोल्ट; विभवान्तर की इकाई ( see Electric Potential ) ।
Voltage विभवान्तर ।
Voltaic Cell वोल्टा का विद्युत्-घट ।
Voltaic Current विद्युत का प्रवाह ।
Voltaic Elements विद्युत्-घटों के ध्रुव ( Poles )
Voltameter वोल्टामीटर; वैद्युत-विच्छेदन ( Electrolysis ) के द्वारा विद्युत की धारा का परिमाण नापने का यंत्र ।
Voltmeter वोल्टमीटर; विभवान्तरमापक यंत्र ।
Volume आयतन; किसी पिंड द्वारा घेरे हुये आकाश का परिमाण ।
Volume, Atomic परमाणविक आयतन; किसी तत्व के एक ग्राम-परमाणु ( Gramme-atom ) भार का आयतन ।
Volume, Molecular आणविक आयतन ।
Volumetric Analysis आयतनीय विश्लेषण; विलयन ( Titration ) के द्वारा किसी पदार्थ में घुलित पदार्थ का परिमाण मालूम करना ।
Volumetry आयतनमिति ।
Vortex हवा का बवूला; घूर्ण आवर्त्त ।
Vulcanise रबड़ को गरम करके गंधक-युक्त करना । Vulcanise किया हुआ रबड़ अधिक लचकदार तथा टिकाऊ होता है ।
Vulcanite वल्कनाइट; रबड़ में गंधक मिलाकर बनाया जाने वाला एक उपयोगी पदार्थ जिसके कंघे फाउन्टेन-पैन, इत्यादि बनते हैं ।
Vulgar Fraction साधारण भिन्न ।

# W

Warm गर्म; उष्ण।

Wash Bottle प्रक्षालन बोतल।

Washing Soda कपड़े धोने का सोडा।

Watch घटिका; छोटी घड़ी।

Watch, Stop ( see Stop Watch )।

Watch-glass घड़ी का कांच।

Watch-spring घड़ी की कमानी।

Water जल; पानी। प्रकृति तथा प्राणिवर्ग के जीवन मे अत्यन्त घनिष्ट सम्बन्ध रखने वाला द्रव। यह हाइड्रोजन तथा आक्सीजन का यौगिक होता है। शुद्ध जल स्वाद-रहित, गंध रहित तथा वर्ण-रहित होता है। विशुद्ध जल का प्राप्त करना अत्यन्त कठिन है क्योंकि प्रत्येक वस्तु थोड़े बहुत परिमाण में पानी में घुलती रहती है। स्रुत जल ( Distilled Water ) तथा वर्षा-जल सब से शुद्ध होता है तथा समुद्र का जल सब से अशुद्ध होता है। पानी 0° सेंटीग्रेड तापक्रम पर जमता है तथा १००° पर उबलता है। पानी की ताप-ग्राहकता सब पदार्थों से अधिक होती है अर्थात् यह देर में गरम होता है तथा गरम होने पर देर में ही ठंढा होता है। इसी कारण समुद्र के किनारे के स्थानों की आबहवा मध्यम होती है।

Water, Aerated गैससंयुक्त जल; सोडा वाटर।

Water, Distilled स्रुत जल; भपके में खींचा हुआ पानी।

Water, Expansion of : जल का प्रसार। साधारणतया वस्तुयें गर्म करने से बढ़ती हैं तथा ठंडी होने से सिकुड़ती हैं। परन्तु जल इस नियम का पूर्णतः पालन नहीं करता। यदि हम 0° तापक्रम के जल को अधिक ठंढा करें तो वह बजाय सिकुड़ने के बढ़ता है अर्थात् बरफ का आयतन पानी के आयतन से बढ़ जाता है जिससे बरफ पानी पर तैरती है। इसी प्रकार यदि 0° के पानी को गर्म किया जाय तो वह बजाय बढ़ने के सिकुड़ता है। परन्तु सिकुड़ने की क्रिया केवल ४° तक ही होती है, इस के बाद वह अन्य वस्तुओं की भांति बढ़ने लगता है। ४° पर पानी सब से अधिक गाढ़ा होता है।

Water, Hard कठोर जल। यदि पानी में खड़िया घुली हुई हो तो उसमें साबुन मिलाने से झाग नहीं उत्पन्न होते। ऐसे जल को कठोर जल कहते हैं। कठोरता दो प्रकार की होती है : ( १ ) अस्थायी ( Temporary ) जो कैल्सियम कार्बनेट अर्थात् खड़िया के घुलने से उत्पन्न होती है, तथा ( २ ) स्थायी ( Permanent ) जो कैल्सियम सल्फेट, मैगनीशियम सल्फेट इत्यादि के घुलने से उत्पन्न होती है। अस्थायी कठोरता उबालने से दूर हो जाती है परन्तु स्थायी कठोरता को दूर करने के लिये रासायनिक क्रिया का प्रयोग करना पड़ता है।

Water, Maximum Density of : जल का उच्चतम घनत्व; जल का सब से अधिक घनत्व ४° सेंटीग्रेड तापक्रम पर होता है ( see Water Expansion of : )।

Water Mineral खनिज जल; पृथ्वी में से निकलने वाला जल जिसमें खनिज लवण घुले रहते हैं।

Water, Rain वर्षा-जल; मेंह का पानी।

Water, Sea समुद्र का जल; इसमें कई प्रकार के लवण घुले रहते हैं परन्तु सबसे अधिक परिमाण साधारण लवण अर्थात् नमक का होता है।

Water, Soft मृदु जल अर्थात् ऐसा जल जो कठोर न हो। कठोर जल की कठोरता दूर करने की क्रिया को मृदुकरण ( softening ) कहते हैं।

Water, Spring झरनों का पानी; स्रोत-जल।

Water Bath जल-ऊष्मक, जल की गर्मी से वस्तुओं को गर्म करने का उपकरण।

Water Equivalent जल-तुल्यांक। किसी पिंड के बराबर ताप-ग्राहकता ( Capacity for Heat ) वाला जल का परिमाण उस पिंड का जल-तुल्यांक कहलाता है।

Water Gas जल-गैस; जलीय वाष्प तथा वायु का मिश्रण जलते हुये कोयले के ऊपर होकर लेजाने से बनने वाली जलनशील गैस।

Water Gauge जल मापक यन्त्र।

Water Glass जलवत् काच; सोडा या पोटाश को

बालू रेत के साथ गलाकर बनाया जाने वाला तरल काच।

Water-line जल रेखा; पानी पर तैरने वाले पिंड की जल-रेखा।

Watermark जल चिन्ह; कागज को रोशनी के सामने रखने से उसके भीतर नजर आने वाले हलके चिन्ह या अक्षर।

Water Metre जल-घड़ी; नलों में होकर प्रवाहित होने वाले जल का परिमाण नापने का यन्त्र।

Water Mill पनचक्की; पानी की धार के वेग से चलने वाली चक्की।

Water of Crystallisation रवों का पानी; रवों को गर्म करने से उनमें से निकलने वाला जल का अंश।

Water Power जल शक्ति ( see Turbine )।

Water-proof वाटर प्रूफ; पानी में न भीगने वाला।

Water Pump जल पम्प।

Water-tight जलाभेद्य; जिसमें जल प्रवेश न कर सके।

Water-wheel जल-चक्र; पनचक्की। पानी खींचने का रहट।

Water Works जलकल; उपयोग के लिये नलों द्वारा स्थान-स्थान पर पानी पहुँचाने की तरकीब।

Watt वाट; किसी काम में खर्च होने वाली बिजली का परिमाण नापने की इकाई।

Watt-meter वाटमापक यन्त्र।

Wave तरंग; लहर; किसी माध्यम में कंपन के कारण उत्पन्न होने वाला नियमित आन्दोलन।

Wave, Electro-magnetic वैद्युत-चुम्बकीय तरंग।

Wave, Light प्रकाश तरंग ( see Light, Theories of: )।

Wave, Sound ध्वनि तरंग ( see Sound )।

Wave-front तरंगाग्र।

Wave-length तरंग-लम्बाई।

Wave-mechanics तरंग-गति विज्ञान।

Wave Theory तरंग वाद ( see Quantum Theory )।

Wave Velocity तरंग वेग।

Wax मोम।

S 72

Wax, Bees मक्खियों का मोम; शहद की मक्खी के छत्ते का मोम।

Wax, Mineral खनिज मोम; पेट्रोलियम से प्राप्त होने वाला मोम।

Wax, Paraffin पाराफ़िन मोम ( see Wax, Mineral )।

Wax, Vegetable वनस्पतिज मोम।

Weak दुर्बल; क्षीण।

Weather जलवायु; आबहवा (see Meteorology)।

Weather-cock or Wind-vane वायुनिर्देशक यन्त्र; वायु की दिशा बतलाने वाला यन्त्र।

Weather Forecast ( see Forecast, Weather ).

Weather Glass बैरोमीटर; वायु भार मापक यन्त्र।

Weigh तोलना।

Weighing भारनिरूपण; वजन मालूम करने की क्रिया।

Weighing Machine तौल यन्त्र; तोलने की तराज़ू, कांटा या मशीन।

Weight भार; तोल; वज़न। तोलने के बाट।

Weight, Equivalent ( see Equivalent Weight ).

Weir नदी का बांध।

Welding धातु संयोजन क्रिया; एक ही धातु के अथवा विभिन्न धातुओं के टुकड़ों को गरम करके जोड़ने की क्रिया।

Welding, Electric ( see Electric Welding ).

Welding, Thermite (see Thermite Welding ).

Westerlies पश्चिमी हवायें; ३५° तथा ४५° अक्षांशों के बीच में निरन्तर चलने वाली ठंडी हवायें।

Westinghouse Brake वेस्टिंग हाउस ब्रेक ( see Vacuum Brake )।

Wheatstone Bridge व्हीटस्टोन सेतु; वैद्युत-विरोध ( Resistance ) नापने का उपकरण।

Wheel पहिया; चक्र।

Wheel, Balance दोलन चक्र ( घड़ियों का )।

Wheel, Fly गतिपालक-चक्र; मशीनों में लगा हुआ विशाल पहिया जो अपने ज़ोर से मशीन की गति को एक-सा रखने में सहायक होता है।

Wheel, Toothed दांतेदार पहिया।

Whirl Wind वायु चक्र ( see Cyclone )।

Whistle सीटी; पपैय्या।

White श्वेत; सफेद; धवल।

White Heat श्वेत ताप; अत्यन्त तेज़ ताप।

White Hot श्वेत तप्त। जब कोई वस्तु ख़ूब गर्म की जाती है तो पहले लाल होती है फिर सफेद होकर दमकने लगती है।

White Lead सफेदा।

Whole संपूर्ण; समूचा; पूर्ण।

Whole Number पूर्ण संख्या।

Wide प्रशस्त; चौड़ा।

Width चौड़ाई; विस्तृति।

Will o' the Wisp ( see Ignis Fatuus ).

Wimshurt Machine ( see Electrical Machine ).

Wind पवन; वात; चलती हुई हवा।

Wind (v.) लपेटना; वेष्टन करना; घुमाना, चाभी लगाना ( घड़ी में या कमानीदार यंत्रों में )।

Wind-gauge पवनमापक यंत्र।

Windlass बोझा उठाने की घिर्री।

Wind-mill पवन-चक्की।

Wind-motor पवन-मोटर।

Window खिड़की; उपद्वार; झांकने का छिद्र; झरोखा।

Window glass ( see Glass, Window ).

Wine, Spirit of: अलकोहल; मद्यसार।

Wire तार।

Wire-gauze तार की जाली।

Wire-netting तार का जाल।

Wireless Telegraphy बेतार की टेलिग्राफी; तार या अन्य किसी माध्यम की सहायता के बिना, बिजली के द्वारा, दूर-दूर तक संवाद भेजने की रीति।

विद्युत के स्फुलिंग विसर्ग ( Spark Discharge ) से आकाश में वैद्युत-चुम्बकीय तरंगें उत्पन्न होकर उसी प्रकार चारों ओर फैल जाती हैं जिस प्रकार पानी में कंकड़ी डालने से गोलाकार तरंगें चारों ओर फैलती हुई दृष्टिगोचर होती हैं। सबसे पहले हीनरिख हर्ज़ ( Heinrich Hertz ) नामक प्रसिद्ध जर्मन वैज्ञानिक ने १८८८ ई० में वैद्युत-चुम्बकीय तरंगें उत्पन्न कीं तथा यह सिद्ध किया कि इन तरंगों की लम्बाई नापी जा सकती है और ये तरंगें प्रकाश तरंगों की भांति परावर्तित तथा आवर्तित होती हैं। इन का वेग भी वही होता है जो प्रकाश-तरंगों का, अर्थात् १ लाख ८६ हज़ार मील प्रति सेकंड। १८९४ ई० में सर ऑलिवर लॉज ( Sir Oliver Lodge ) ने ६० गज़ की दूरी तक इन तरंगों के अस्तित्व का पता लगाया। हर्ज़ ने इन तरंगों की सहायता से संवाद भेजने वाला एक यन्त्र भी बनाया था; परन्तु हर्ज़ की इस महत्वपूर्ण खोज का व्यावहारिक प्रयोग इटली के वैज्ञानिक मार्कोनी ( Marconi ) ने १९०० ई० में किया तथा उसने इंग्लैण्ड के पोल्ढ़ ( Poldhu ) नामक स्थान में सबसे पहला बेतार का स्टेशन बनाया। प्रारम्भ में संवाद भेजने के लिये स्फुलिंग प्रेषक, ( Spark Transmitter ) तथा मोर्स-प्रणाली ( Morse Code ) में भेजे हुये इन संवादों को पकड़ने के लिये हर्ज़ का ईजाद किया हुआ 'कोहरर' ( Coherer ), काम में लाये जाते थे। आजकल तरंगों का उत्पादन उच्च कम्पनांक के डायनमो अथवा तीन त्रि-ध्रुवीय वाल्वों ( Triode Valves ) के द्वारा किया जाता है। ये तरंगें ऊँचे-ऊँचे खम्भों पर बंधे हुए आकाश-तारों ( Aerials ) के द्वारा आकाश में फेंकी जाती हैं और तुरन्त चारों ओर फैल जाती हैं। इनको पकड़ने के लिये दूसरा आकाश तार लगाया जाता है जिसका सम्बन्ध ग्राहक-यन्त्र ( Receiver ) से होता है। ग्राहक-यन्त्र में भी वाल्व लगे होते हैं तथा इसको तरंगों के कम्पनांक से मिलाया जाता है। इस क्रिया को Tuning या Set करना कहते हैं। अधिक लम्बाई की तरंगों ( Long Waves ) को दूर फेंकने के लिये बहुत अधिक विद्युत शक्ति की आवश्यकता होती है, अतः आज कल कम लम्बाई की तरंगों ( Short Waves ) का उपयोग किया जाता है।

Wireless Telegraphy, Directional दिशायक बेतार संकेत; बेतार के संकेतों द्वारा यह पता लगाने की क्रिया कि संवाद किस स्थान से आरहा है। जब कोई जहाज़ मार्ग से भटक जाता है तो ठीक स्थिति जानने के लिए यही क्रिया की जाती है।

Wireless Telephony बेतार वार्त्ता; बेतार यन्त्र के द्वारा बातचीत, संगीत इत्यादि का एक स्थान से दूसरे स्थान को प्रेषित किया जाना। सिद्धान्त रूप से टेलीग्राफी तथा टेलीफोनी में कोई अन्तर नहीं है, केवल उपकरणों में फर्क होता है। बातचीत की तरंगें पहले एक माइक्रोफोन द्वारा नियन्त्रित (Modulate) की जाती हैं। ग्रहण-स्थान पर ये तरंगें दूसरे *माइक्रोफोन द्वारा पुनः ध्वनि रूप में परिणत हो* जाती हैं।

बेतार टेलीफोनी का अत्यन्त प्रचलित आधुनिक रूप ब्राडकास्टिंग (Broadcasting) है। सभ्य संसार में अनेक स्थानों पर प्रेषणस्थान (Broadcasting Stations) बनाये गये हैं, जहाँ से संगीत, भाषण, समाचार, इत्यादि प्रेषित किये जाते हैं। कोई भी रेडियो-यन्त्र (Radio) रखने वाला इन ध्वनियों को सुन सकता है। रेडियो दो प्रकार के होते हैं: (१) क्रिस्टल-सेट (Crystal Set) जो प्रेषणागार से अधिक दूर के स्थानों पर काम नहीं दे सकते, तथा (२) वाल्व-सेट (Valve Set) जो लगभग सारे संसार के प्रेषणागारों के समाचारों को पकड़ लेते हैं। रेडियो की अच्छाई उसके वाल्वों पर निर्भर होती है। प्रत्येक प्रेषणागार एक विशेष लम्बाई की तरंगें प्रेषित करता है, अन्यथा सबकी समान तरंगों के मिलने से कुछ भी सुनाई न दे। जिस स्टेशन को सुनना हो उसी की तरंग-लम्बाई पर रेडियो यन्त्र को मिलाना या ट्यून करना पड़ता है। आकाश में यदि बादल हों अथवा बिजली या आंधी का तूफान आ रहा हो तो बेतार की तरंगों में गड़बड़ी पड़ जाती है तथा रेडियो में गड़गड़ाहट की कर्कश ध्वनि सुनाई पड़ती है। इस गड़बड़ को 'वातावरणीय' (Atmospherics) कहते हैं।

Wiring बिजली के तार लगाने का काम।

Wood काष्ठ; लकड़ी।

Wood, Preservation of: काष्ठ रक्षा; रोग़न चढ़ा कर या रासायनिक पदार्थ पैवस्त (Impregnate) करके काष्ठ को टिकाऊ बनाने की क्रिया। काष्ठ का सबसे बड़ा शत्रु 'घुन' है।

Wood, Seasoning of: काष्ठ-कठोरण, लकड़ी को सीज़न करना। बिना सीज़न की हुई लकड़ी की बनी हुई वस्तुयें मुड़ जाती हैं या फट जाती हैं। सीज़न *करने के लिये लकड़ी के लट्ठों को महीनों धूप और* हवा में पड़ा रखते हैं। आजकल कृत्रिम रूप से गरमी पहुँचा कर लकड़ी को थोड़े समय में ही सीज़न कर लेते हैं।

Wood Alcohol or Spirit काष्ठ सुरासार (see Methylated Spirit)।

Wood Charcoal लकड़ी का कोयला।

Wood Engraving लकड़ी पर खुदाई।

Wood Wool काष्ठीय ऊन; लकड़ी के रेशे।

Wooden काष्ठ-निर्मित; लकड़ी का बना हुआ।

Wood's Alloy वुडधातु; मिश्रधातु विशेष जिसमें १ भाग रांग, २ भाग कैडमियम, ४ भाग सीसा तथा ८ भाग बिस्मथ होता है।

Work कार्य। यदि किसी पिंड पर कोई बल लगाया जाय तथा उस बल के कारण वह पिंड अपने स्थान से हट जाय, तो बल तथा स्थानच्युति का गुणनफल 'कार्य' का परिमाण कहलाता है।

Work, Unit of: कार्य का परिमाण नापने की इकाई (see Erg; Poundel)।

Woulf Bottle ऊल्फ़ बोतल; दो मुंह की बोतल।

Wrought Iron (see Iron, Wrought).

## X

X-Rays एक्स रे; अज्ञात रश्मियाँ। इन्हें राञ्जन रश्मियां ( Rontgen Rays ) भी कहते हैं। ये अत्यन्त सूक्ष्म कम्पनांक की वैद्युत-चुम्बकीय किरणें होती हैं। इनको उत्पन्न करने के लिये विशेष प्रकार की अज्ञात-रश्मि नलिका बनाई जाती है जिसमें टंग्सटन धातु पर ऋणोद-रश्मियां (Cathode Rays) आघात करती हैं। जर्मन वैज्ञानिक राञ्जन द्वारा सन् १८९५ ई० में आविष्कृत होने के कारण इन्हें राञ्जन-रश्मियां कहते हैं। ये डाक्टरी में शरीर की परीक्षा करने के काम में लाई जाती हैं। इनमें अत्यन्त भेदनशक्ति होती है।

X-Ray Spectrum अज्ञात रश्मि वर्णपट।

Xylography लकड़ी पर खुदाई करने की विद्या।

Xylol ज़ाइलोल; जैव यौगिक विशेष जो बेनज़ीन से बनाया जाता है।

Xylonite ज़ाइलोनाइट; सेल्युलाइड की एक क़िस्म।

Xylophone काष्ठ-तरंग; लकड़ी के गुटकों का बाजा।

## Y

Yard गज़।

Year वर्ष; वत्सर।

Year, Leap परिवत्सर; लौंद का साल।

Year, Lunar चान्द्र वर्ष।

Year, Sidereal नाक्षत्र वर्ष।

Year, Solar सौर वर्ष।

Yeast खमीर; वस्तुओं में सड़ाव उत्पन्न करने वाले जीवाणु विशेष।

Young's Modulus यंग का मापांक ( see Elasticity )।

## Z

Zenith ऊर्ध्व विन्दु।

Zeolites ज़ीयोलाइट वर्ग के यौगिक।

Zero शून्य विन्दु; शून्यांक; सिफ़र।

Zero, Absolute ( see Absolute Zero ).

Zero Error शून्य अशुद्धि।

Zinc White सफ़ेदा।

Zodiac राशि चक्र।

Zodiacal Light (see Light, Zodiacal).

Zoetrope चलचित्र दर्शक खिलौना।

Zone कटिबन्ध; मंडल। विषुवत रेखा के समानान्तर काल्पनिक रेखाओं द्वारा पृथ्वी को ५ कटिबन्धों में विभाजित कर दिया गया है: (१) उत्तर हिम कटिबन्ध (North Frigid Zone); (२) उत्तर शीतोष्ण कटिबन्ध (North Temperate Zone); (३) उष्ण कटिबन्ध (Torrid Zone); (४) दक्षिण शीतोष्ण कटिबन्ध (South Temperate Zone); तथा ( ५ ) दक्षिण हिम कटिबन्ध ( South Frigid Zone )।

Zoology जन्तु विज्ञान।

Zymase ज़ाइमेज़; एक खमीर जो शर्करा को सुरासार में परिणत करता है।

# परिशिष्ट ( क )

## रासायनिक तत्व ( Chemical Elements )

| परमाणविक संख्या (Atomic Number) | परमाणु भार (Atomic Weight) | तत्व ( Elements ) | संकेत (Symbol) | धातु या अधातु Metal or Non-Metal | अवस्था (State) |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | १·००७८ | हाइड्रोजन ( Hydrogen ) | H | धातु (?) | गैस |
| २ | ४·००२ | हीलियम ( Helium ) | He | अधातु | „ |
| ३ | ६·९४ | लीथियम ( Lithium ) | Li | धातु | ठोस |
| ४ | ९·०२ | बेरीलियम या ग्लूसीनम (Beryllium or Glucinum ) | Be or Gl | „ | „ |
| ५ | १०·८२ | बोरॉन ( Boron ) | B | अधातु | „ |
| ६ | १२ | कार्बन ( Carbon ) | C | „ | „ |
| ७ | १४·००८ | नाइट्रोजन ( Nitrogen ) | N | „ | गैस |
| ८ | १६ | ऑक्सीजन ( Oxygen ) | O | „ | „ |
| ९ | १९ | फ्लोरीन ( Fluorine ) | F | „ | „ |
| १० | २०·१८३ | नीऑन ( Neon ) | Ne | „ | „ |
| ११ | २२·९९७ | सोडियम ( Sodium or Natrum ) | Na | धातु | ठोस |
| १२ | २४·३२ | मैग्नीशियम ( Magnesium ) | Mg | „ | „ |
| १३ | २६·९७ | अल्युमीनियम ( Aluminium ) | Al | „ | „ |
| १४ | २८·०६ | सिलिकन ( Silicon ) | Si | अधातु | „ |
| १५ | ३१·०२ | फास्फोरस ( Phosphorus ) | P | „ | „ |
| १६ | ३२·०६ | गंधक ( Sulphur ) | S | „ | „ |
| १७ | ३५·४५७ | क्लोरीन ( Chlorine ) | Cl | „ | गैस |
| १८ | ३९·९४४ | आर्गन ( Argon ) | Ar | „ | „ |
| १९ | ३९·१ | पोटाशियम ( Potassium or Kalium ) | K | धातु | ठोस |
| २० | ४०·०८ | कैल्शियम ( Calcium ) | Ca | „ | „ |
| २१ | ४५·१ | स्कैन्डियम ( Sandium ) | Sc | „ | „ |
| २२ | ४७·९ | टाइटैनियम ( Titanium ) | Ti | „ | „ |
| २३ | ५०·९५ | वैनेडियम ( Vanadium ) | V. | „ | „ |
| २४ | ५२·०१ | क्रोमियम ( Chromium ) | Cr | „ | „ |
| २५ | ५४·९३ | मैनगनीज़ ( Manganese ) | Mn | „ | „ |
| २६ | ५५.८४ | लोह ( Iron or Ferrum ) | Fe | „ | „ |
| २७ | ५८·९४ | कोबल्ट ( Cobalt ) | Co | „ | „ |
| २८ | ५८·६९ | निकिल ( Nickel ) | Ni | „ | „ |

## Q

Quadrant पाद, वृत्त पाद ।
Quadratic द्विघात वर्गात्मक ।
Quadratic Equation वर्ग समीकरण ।
Quadrilateral चतुर्भुज, चतुष्कोण ।
Quantity राशि ।
Question प्रश्न ।
Quotient भागफल, भजनफल ।

## R

Radian रेडियन ।
Radical axis समस्पर्शक ।
Radical centre अक्ष केन्द्र ।
Radius Vector दिकत्रिज्या ।
Range पंक्ति ।
Rational number अकरणी संख्या ।
Ray किरण ।
Real वास्तविक ।
Real number वास्तविक संख्या ।
Regular सुसम ।
Regular Solid सुसम घन ।
Relative सापेक्ष ।
Radius व्यासार्ध (of inversion) विलोम व्यासार्ध ।
Ramphoid (cusp) चंचु श्रृंग ।
Range पंक्ति ।
Rate दर ।
Ratio अनुपात, गुणोत्तर ।
Ratio of greater inequality गुरु अनुपात ।
Ratio of lesser inequality लघुअनुपात ।
Rational अकरणीगत ।
Rational number अकरणी संख्या ।
Rationalisation अकरणी करण ।
Ray किरण ।
Reaction प्रतिक्रिया ।
Real वास्तविक ।
Real number वास्तविक संख्या ।
Reciprocal व्युत्क्रम ।
Recoil प्रत्यागति ।
Rectangle (figure) आयत क्षेत्र ।
Rect. Parallelopiped इष्टिका ।
Rectangular hyperbola समपरावृत्त ।
Rectilineal figure सरल रेखा कृति ।
Recurrence आवृत्ति ।
Recurring आवृत्त ।
Reduction कमी ।
Reflex angle प्रवृद्ध कोण ।
Regular सुसम ।
Regular solid सुसम घन ।
Relative आपेक्षिक ।
Relative direction सापेक्ष दिशा ।
Remainder शेष, बाकी ।
Representation प्रदर्शन ।
Repulsion विकर्षण ।
Resistance बाधा ।
Resolution ( of velocity ) विभाजन ।
Resolved part विभक्तांश ।
Rest विराम ।
Result फल ।
Resultant लब्धि; फल ।
Retardation ह्रास ।
Revolution परिक्रमण ।
Rhombus समचतुर्भुज ।
Right angle समकोण, काटकोन ।
Right Prism आयत समपार्श्व ।
Right Section लम्बछेद ।
Rigid दृढ़, दृढ़ता ।

Right angled triangle समकोण त्रिभुज ।
Rolling आवर्तन ।
Rolling friction आवर्त घर्षण ।
Root मूल ।
Rotation परिभ्रमण ।
Rough खुरदरा, रूक्ष ।
Rough approximation स्थूलमान
Rotation परिभ्रमण ।
Rule नियम ।
Rule of three त्रैराशिक ।
Ruler मापिका ।

## S

Scalar दिग्विहिन ।
Scale मापनी, प्रमाण ।
Secant छेदक ।
Scond विकला ।
Secondary गौण ।
Section विच्छेद ।
Sector वृत्तकला ।
Segment खण्ड ।
Segment of a Circle वृत्तांश ।
Segment of a line रेखा खण्ड ।
Self-Conjugate स्वानुबद्ध ।
Self-evident स्वतः प्रमाण ।
Self-polar स्वयं ध्रुवक ।
Sell विक्रय करना, बेचना ।
Semi-circle अर्धवृत्त ।
Sensitive ( e. g. balance ) सूक्ष्म ग्राही ।
Series श्रेणी ।
Set Square समकोणक ।
Sexagesimal षष्टिक ( षष्ठिक ) ।
Share अंश ।
Side भुज, बाहु ।
Side ( of equation ) पक्ष ।
Significant सार्थक ।
Sign चिन्ह ।
Simple सरल ।
Simplification सरली करण ।
Similar सदृश ।
Similarity सादृश्य ।
Similitude साम्य ।
Simultaneous equation सह समीकरण, अनेक वर्ग समीकरण; युगपत समीकरण ।
Simple harmonic motion सरल दोलन ।
Sine ज्या ।
Size आयतन ।
Skew नोकतलीय ।
Sliding विसर्पन ।
Sliding friction विसर्पघर्षण ।
Slope ढाल, ढालू स्थान ।
Small circle लघुवृत्त ।
Smooth चिकना ।
Solid घन ।
Solid angle घनकोन ।
Solid Geometry घनभूमिति ।
Solution हल, समाधान ।
Space स्थान, देश ।
Specific gravity विशिष्ट घनत्व ।
Speed गति ।
Sphere गोलक, वर्तुल ।
Spherical radius गोलीय त्रिज्या ।
Spherical zone गोलीय कटिबन्ध ।
Spherical गोलीय ।
Spring कमानी ।
Square वर्ग, वर्गक्षेत्र, वर्ग फल ।
Square root वर्ग मूल ।
Squared paper चौखानेदार काग़ज़ ।
Stable स्थायी ।

Static स्थितीय ।
Stationary स्थिर ।
Steady ( motion ) नियत ।
Steel yard तुलादण्ड ।
Step ( pitch ) देख ।
Stock स्टाक ।
String डोरी, तार ।
Straight सरली ।
Straight angle सरल कोण ।
Substaance वस्तु ।
Sub-normal उपाभिलम्ब ।
Subtangent अपस्पर्शक ।
Subtraction बाकी ।
Subtended सम्मुख ।
Sum योग फल, समष्टि ।
Sum of a series श्रेणी फल ।
Surd करणी ।
Superposition उपरिपात, अध्यारोप; अधिष्ठान।
Supplementary ( angle ) सम्पूरक ।
Support अवलम्बन ।
Supposition सम्भावना, कल्पना ।
Surface तल पृष्ठ ।
Symbol चिन्ह, प्रतीक ।
Symmetry प्रतिसाम्य, समांगता ।
System माला ।

---

## T

Table तालिका, सारणी ।
Tangent स्पर्शक ।
Tangential method स्पर्श पद्धति ।
Tangent plane स्पर्शतल ।
Tax कर ।
Tension तनाव ।
Term पद, राशि, संख्या ।
Terminating ससीम ।
Test परीक्षा, प्रमाण ।
Tetrahedron चतुष्फलक ।
Theoretical सैद्धिन्तिक ।
Theorem उपपाद्य प्रमेय; नियम ।
Thickness जाड़ाई ।
Thread धागा ।
Thrust घात ।
Time काल, समय ।
Total समष्टि, सब मिलाकर ।
Transformation formula रूपान्तरप्रक्रिया, परिणमन क्रिया ।
Transmission संचारण ।
Transposition पक्षान्तरकरण, समक्षेप ।
Transversal भेदक ।
Transverse (tengent) तिर्यक ।
Trapezium समलंब।
Triangle त्रिभुज, त्रिकोण ।
Trigonometry त्रिकोनमिति ।
Trilinear method त्रिरेखा पद्धति ।
Trisection त्रिखण्डन ।
True ठीक, सही, शुद्ध ।
Truncated तिर्यक छिन्न ।
Two point Corodinates द्विध्रुव निवन्धन ।

## U

Uniform सम।
Uniform Velocity समवेग।
Unit एकेक, इकाई।
Unitary method ऐकिक नियम।
Unknown quantity अज्ञात राशि।
Unike असदृश।
Unlike (forces) प्रतिमुख।
Unstable अस्थायी।
Upper face मस्तक।

## V

Value मूल्य, मान।
Variable चल।
Variable Velocity असमवेग।
Variation भेद।
Vector दैशिक।
Vector angle दिक् कोण, विक्षेप।
Velocity वेग।
Vertex शीर्ष।
Vertfical उर्ध्वाधर।
Vertical angle शिर कोन।
Vertically opposite विप्रतीप।
Vertical height ऊँचाई।
Vibration कम्पन।
Volume आयतन।
Vulgar ( fraction ) सामान्य।

## W

Wedge कील, टंक।
Weight भार, वजन।
Wheel पहिया, चक्र।
Windglass विंगग्लास, चरखी।
Work कार्य।

# DICTIONARY

## OF

# BOTANICAL TERMS.

## A

Acicular सूच्याकार ।
Acuminate पुच्छाकार ।
Acute angled लघुकोनाकार ।
Acropetal order अधरोत्तर अनुक्रम से ७४ से शुरू करना ।
Accessory आगन्तुक ।
Acanthaceae वासादिवर्ग ।
Adventitons roots शाखा ।
Adelphous कुर्चा ।
Aerobic respiration वाह्य श्वासोच्छ्वास ।
Aerial वायुगत ।
Air chamber वातस्थान ।
Albuminous कल्कित ।
Alge शैवाल ।
Amoeboid movement अमीवावत् चलन क्रिया; अनियमित गति विधि ।
Amoeba आदि जीव ।
Amplexicaul स्कन्धलिंगी ।
Amarantacea अपामार्गादि वर्ग ।
Ampelideal द्राक्षादि वर्ग ।
Amaryllideae मुसली कन्दादि वर्ग ।
Amphitropous तिर्यक ।
Amphi आड़ा ।
Annular or ring like वलयाकृति ।
Anerobic respiration अंतः श्वासोच्छ्वास ।
Anabolism विधायक क्रिया ।
Angiosperms योनिज (वनस्पति) ।
Antheridia पुयुजान कोश ।
Annulus थर ।
Anther बीजकोश; परागधानी; परागापटिक ।
Anonaceae सीताफलादि वर्ग ।
Androecium पुंकोश ।
Angular कोनाकृति ।
Anacardiaceal आम्रादि वर्ग ।
Anatropous अधोमुख ।
Analogy सादृश्य ।
Angiosperms वेष्टित-बीजधारी ।
Apex of the tree शिरस्; शिखर ।
Applied क्रियात्मक ।
Apical meristems शीर्षीय जीवनधर ।
Apex of the leaf पर्ण शीर्षक ।
Apocynaceae इन्द्रियवादि वर्ग ।
Apogamy विभक्त युति ।
Apocarpous अलग बीजांड केसर ।
Archegonia स्त्रीयुजान कोश ।
Aril मगज अर्ध कवच ।
Arillate मगज युक्त ।
Aroideae सुरणादि वर्ग ।
Archegonium स्त्री पिंडोत्पादक इन्द्रिय ।
Ascent of the sap पेशी द्रव का उत्प्रवाह ।
Asclepiadeae अर्कादिवर्ग ।
Asymmetrical विसंगतावयव ।
Autotrophic स्वावलम्बी ।
Auxanometer वृद्धिमापक यन्त्र ।
Autonomous movements स्वयं प्रेरित गति विधि ।
Autotrophic स्वोपजीवी ।

Auriculate कर्णाकार।
Avicennia पिंडरोहिणी।
Axil कक्षा; बगल।
Axillary कक्षागत।
Axile मध्यगत।
Axillary bud कक्षस्थ कली।

## B

Bast मृदुधातु।
Basal तलस्थ।
Bacteria जीवाणु।
Bark छाल।
Basifixed मूललग्न।
Berry गिरयुक्त फल।
Bicollateral द्विसंलग्न।
Biological जीवात्मक।
Bidentate द्विगुण दन्तुर।
Biserrate द्विगुण क्रकचाकार।
Bibinnate द्विगुण पक्षाकार।
Bifoliate द्विदल।
Biternate द्विगुण त्रिदल।
Biparous द्विभुज।
Bixinea तुवरकादि वर्ग।
Bisexual उभयलिंगी।
Blood relationship रक्त सम्बन्ध।
Boragineae श्लेष्मातकादि वर्ग।
Branchless stems स्थाणु।
Bracts उपदल।
Bryophyta शैवल वर्ग।
Bud कली; मुकुल।
Bulb कंद।
Burseraceae गुग्गुलादि वर्ग।
Bulbil कंदक।
Bunch of flowers गुच्छ।

## C

Carbon assimilation कर्बसात्मीकरण।
Carnivorous plants मांस भक्षक वनस्पति।
Carpels किंजल्क; बीजांड केसर; गर्भ पत्र।
Calyx पुष्पकोश।
Caducous शीघ्र गलन शील।
Cauline गांठ।
Carbondioxide कर्बद्विप्राणिल।
Carbon assimilation कर्बात्मीकरण।
Calyx वृति; पुटकोश।
Cauline स्कंधज।
Cappariđeae करीरादि वर्ग।
Caryophylleae वज्रदंती वर्ग।
Campylotropous वक्र।
Cacteae नागफणादि वर्ग।
Cambium वृद्धि धातु।
Caryopsis प्रियंगु।
Cell कोष; पेशी; वनस्पति का शरीर अनेक सूक्ष्म घट कों या पेशियों से बना हुआ होता है जिनके आस पास भित और अन्दर कणीदार और पार दर्शक द्रव भर हुआ रहता है। इन घटकों को अंग्रेजी में Cell कहते हैं।
Cell wall पेशी वेष्टन; पेशी-भित्तिका; वनस्पति की पेशियों के आस पास जो भित्तिका रहती है, उसे Cell wall कहते हैं।
Cell sap पेशी द्रव; जमीन में शोषण किये हुये जल और उसमें घुलने वाले या तैरने वाले पदार्थों से यह तैयार होता है।
Cell fusion पेशी मीलन।

Celastrinleae ज्योतिष्मत्यादि वर्ग ।

Chloroplasts हरित् जीवन पिंड; केन्द्र के अतिरिक्त पेशी में और भी पिंड मिलते हैं जिन्हें "जीवनपींड" कहते हैं। ये तीन प्रकार के होते हैं, जिनमें एक हरित जीवनपिंड (Chloroplasts) दूसरा रंगीन जीवनपिंड (Chromoplasts) और तीसरा रंग हीन जीवनपिंड (Leucoplasts) होता है। हरित रंग के कारण जो पिंड हरे हो जाते हैं उन्हें हरित जीवनपिंड कहते हैं। इनमें हरे रंग के साथ साथ कभी कभी दूसरे रंगों का भी मिश्रण होता है। वृक्षों की जो इन्द्रियां या भाग प्रकाश में बढ़ते हैं (जैसे पत्ते, पल्लव आदि) उनमें ये मुबलक तादाद में पाये जाते हैं। कर्बाम्लवायु; जल और हरित द्रव्य की सहायता से ये हरित पिंड सूर्य प्रकाश में पहले शक्कर तैयार करते हैं और उसका बाद उसका (शक्कर का) पिष्टमय पदार्थ में रूपान्तर करते हैं। हरित द्रव्य मद्यार्क (Alchohol) में घुलनशील होने के कारण पत्तों में से अलग किया जा सकता है। इसके बाद पत्ते रंग हीन दिखलाई देने लगते हैं।

Chromoplasts रंगीन जीवनपिंड; ये लाल केसरिया, पीले आदि भिन्न भिन्न रंगों के होते हैं ये फूलों की पंखड़ियों और फलों की छाल में मिलते हैं। इनमें झांथोफिल (Xanthophyll) नामक पीले रंग के द्रव्य व केरोटिन (Carotin) नामक लाल रंग के द्रव्य का संयोग होता है।

Chlorosis पीतवर्ण ।

Chemotaxis रसायन प्रवर्तित (गति विधि) ।

Chlorophyll हरित् द्रव्य ।

Chalaza तूपबंध; कवच संगम ।

Chenopodiaceae वास्तुकादि वर्ग ।

Cilia कशाय; केश के समान बारीक इन्द्रिय ।

Ciliarymovements कशाय जन्य गतिविधि ।

Ciliate केशमय ।

Climatic वायुमण्डलात्मक ।

Classification वर्गीकरण ।

Climbing roots आरोहण मूल ।

Climber आरोहिणी ।

Climbing आरोही ।

Cladodes पर्ण कोष्ठ. ।

Compound microscope संयुक्त सूक्ष्मदर्शक यन्त्र

Compound leaves बहुपत्र; संयुक्त पर्ण ।

Colyledon बीज पत्र ।

Conjunctive tissue संधि धातु ।

Collateral संलग्न ।

Collecting cells संग्राहक पेशी ।

Conjugating tubes संयोग नलिका ।

Coenocyte अखण्ड नलिका ।

Columella खुंट ।

Coenogamete केन्द्र ।

Corolla पुष्प मुकुट; अन्तरावरण ।

Conjugation समपिंड संयोग; युग्म संयोग ।

Colonial life सांघिक जीवन ।

Compound cell सुहृद पेशी; मित्र पेशी ।

Cohesion संलग्नक शक्ति ।

Connective संयोजक ।

Cotyledom बीजपत्र ।

Cork पिधानक त्वचा ।

Constructive विधायक ।

Corm दृढ़कंद ।

Cotyledons गर्भदल ।

Convergent केन्द्रीभूत ।

Cordate हृदयाकार ।

Conical शंक्वाकार ।

Compositeae सहदेव्यादि वर्ग ।

Convolulaceae वृद्धादारादि वर्ग ।

Combretaceae हरितक्यादि वर्ग ।

Comelinaceaeशीशमूली वर्ग ।

Compound inflorescence संयुक्त मंजरी ।

Corona तोरण ।

Compoundpedicel वलारी; मंजरी ।

Creeper लट ।

Cryptogams पुष्पहीन वनस्पति ।

Cross polination अन्योन्य परागनयन ।

Crucifereae राजिकादि वर्ग (राई सरसों आदि)

Crassulaceae जखमेहयात वर्ग ।

Cruciform स्वस्ति का आकार ।

Curled घुंघर वाले ।
Cutile कवच ।
Cuttings खंड बीज ।
Curved वक्र ।
Cymose मर्यादित शाखा पद्धति ।
Cypsella अङ्कुरक ।
Cytoplasm पेशी रस; जीवरस का जो भाग पेशी भीतिका से केन्द्र (nucleus) तक फैला हुआ होता है उसे पेशी रस कहते हैं ।
Cyclic movements चक्रीय गतिविधि ।
Cytology पेशी विचार ।
Cymose परिमित ।
Cylindrical दण्ड गोल ।
Cyperaceae मुस्तादि वर्ग ।
Cymose inflorescence परिमित मंजरी ।

## D

Dead tissue मृतधातु ।
Development शरीर घटना ।
Desiduous गलन शील ।
Destructive संहारक; विनाशक ।
Decurrent अधोवाची ।
Dentate दन्तुर ।
Dehiscence by teeth दंत स्फोट ।
Dissecting microscope छेदन सूक्ष्मदर्शक ।
Dioecious विभक्तलिंगी गुण ।
Dichotomy द्विखण्ड रचना ।
Division कोटी ।
Diadelphous द्विगुच्छी; द्विकुर्ची ।
Dicotyledonous द्विदलयुक्त ।
Dictyledam द्विबीजपत्र ।
Dilleniaciae करवलादि वर्ग ।
Divergent अपसारी ।
Dios-coriaceae वाराहिकंदादि वर्ग ।
Dimorphy द्विगुण प्रकार ।
Dioecious विभक्त लिंगी ।
Dormant consciousness अव्यक्त चैतन्य ।
Dorsiventral पृष्ठोदर ।
Double fertilization द्विगर्भधारण ।
Double tuber द्विग्रन्थिल ।
Dorsifixed पृष्ठ लग्न ।
Double samara द्विपक्ष धारी ।
Dracena एक दल वनस्पति ।
Drupaceous अष्ठीला ।
Drupes अष्ठीला; अश्म गर्भी ।
Simple drupe सरल अष्ठीला ।
Dureman मध्य भाग ।
Dynamic property गत्यात्मक शक्ति; वृक्षायुर्वेद में इस शब्द के लिये "व्याप्ति शक्ति" का प्रयोग किया गया है ।

## E

Ebanaceae तिंदुकादि वर्ग ।
Ectoplasm बाह्यरस; पेशी भीतिका के पास ही जो पारदर्शक और कणीहीन रस भरा रहता है उसे बाह्य रस कहते हैं ।
Edaphic भूगर्भात्मक ।
Eggshaped अण्डाकार ।
Elleptical दीर्घवर्तुलाकार ।
Elators रेणु प्रसारक ।
Embryo अंकुर ।
Embryo Sacs गर्भाशय; गर्भ पेशी ।

Endoplasm आंतररस ।
Endosperm in seeds कण ।
Endosperm सस्य; कलक ।
Endogenous आन्तर्जन्य ।
Endosmosis अन्तराकर्षण ।
Enzymes पाचक अथवा विघटक रस ।
Endosporium अंतः कवच ।
Endodermis अंतस्तवचा ।
Endocarp अंतः कवच ।
Entire अखण्ड ।
Epidermal cells त्वक वच पेशी ।
Epiphytes वृक्ष रुहा; जो केवल दूसरे वृक्षों पर अपनी स्थिति रखते हैं, पर उनसे किसी प्रकार का पोषण प्राप्त नहीं करते ।
Epiblema or piliferous layer बाह्याच्छादन ।
Epigynous उर्ध्वस्था; स्त्री को शोर्ध्व ।
Epicalyx उपपुट ।
Epicarp बाह्य कवच ।
Erect सरल ।
Essential oils हवा में उड़ने वाले तेल ।
Essence सार ।
Euphorbiaceae आमलत्रयादि वर्ग ।
Evaporation वाष्पीभवन ।
Evolution विकास; उत्क्रान्ति ।
Excretions विसर्जक पदार्थ ।
Exogenous बहिर्जन्य ।
Exosmosis वहिराकर्षण ।
Exosporium बाह्य कवच ।
Exalbuminous अकलित ।
Exstipulate उपकर्ण रहित ।
Extrorse वहिर्भेदी ।
Eyespot नेत्रविन्दु ।

## F

Family वर्ग ।
False septum खोटा पड़दा ।
Female Prothallus स्त्री आधांग ।
Fertilization गर्भाधान; फलन ।
Filament तंतु; केशर दण्ड ।
Fixation रोपण ।
Fibrous तंतुमय; जटामय ।
Fistular नलिका कार ।
Filices हंस पाधादि वर्ग ।
Flower फूल; पुष्प ।
Flagellata सूक्ष्म वनस्पति ।
Floral leaves पुष्प पर्ण ।
Fleshy रसाल ।
Flowerless पुष्पहीन ।
Floral symmetry पुष्प सौष्टव ।
Fossils उत्खाता; अश्मीभूत अवशेष ।
Fossil botany उत्खात-विचार ।
Formative phase संभवावस्था; निर्माण अवस्था ।
Fossil plants अश्मीभूत वनस्पति ।
Fruit फल ।
Free cell formation स्वतन्त्र पेशी जनन ।
Funicle नाल ।
Fungi छत्रक ।
Fusiform मल्लिकाकार ।
Fumariaceae क्षेत्रपर्पटादि वर्ग; ( शाहतरा, पित पापड़ा आदि ।

## G

Gamete पिंड ।
Gametophyte पिंड प्रसव ।
Gardening बागाईत ।
Gamosepalous सलग्न ।
Gamo संयुक्त ।
Galeate कंटाकार ।
Gametophytic stage संयोगस्फुटा वस्था ।
Germination अङ्कुरोद्भव ।
General cortex सामान्य आन्तरशाल ।
Germ-tube जनन नलिका ।
Gemmae पेशी पिंड ।
Glumes तुश; आवरण ।
Globose कलशाकार ।
Gonidangium स्वयंभव कोश ।
Gonidiophore कोष्ठ दण्ड ।
Grand period महाकाल ।
Grand period of growth बाढ़ की पूर्ण विधि ।
Green algae हरा शैवाल ।
Gramineae तृणादि वर्ग ।
Graft कलम ।
Tongue graft जीभ की कलम ।
Guard cells संरक्षक पेशी; संरक्षक घटक ।
Guttifereae नागपुष्पादि वर्ग ।
Gymno-sperms नग्न बीज; अयोनिज वनस्पति ।
Gynandrous किंजल्कलग्न ।
Gynaeceum स्त्री कोश ।

## H

Hamelia मंडलाकार ।
Halophytes क्षारप्रिय ।
Haustoria शोषणेन्द्रिय ।
Hastate तोमराकार ।
Hereditary qualities आनुवंशिक गुण ।
Heliciod मण्डलाकार ।
Helicoid cyme श्री हस्तीनी ।
Healing of wounds जख्म भरना ।
Hetero-trophic भिन्न जीवी; परोपजीवी ।
Hermaphrodite उभय प्रकृति; उभय लिंगी ।
Hereditory laws वंशानुक्रम सिद्धान्त ।
Heterogamy विषमपिंड संयोग ।
Herbaceous हरितकीय ।
Heterostyle भिन्न ध्वजा ।
Hilum नाभि; अंक ।
Histology सूक्ष्म रचना ।
Host आश्रयदाता ।
Horticulture फल संवर्धन ।
Homology साधर्म्य ।
Husk तुश ।
Hypodermis अधस्त्वचा; यह त्वचा बाह्य, त्वचा के नीचे होती है ।
Hygrophytes आर्द्रताप्रिय ।
Hydrophytes जलप्रिय ।
Hypogynous अधस्थ; स्त्री कोशाधर ।
Hypogeal भूण्डाशधर ।

## I

Illegitimate Pollination अन औरस परागीकरण।
Imparripinnate विषम पक्षाकार; वियमपर्णी।
Intussusception अन्तर्गत.आगमन।
Inter cellular cavities आन्तर पेशीय कोटर।
Intercalary growth अन्तर्वाढ़।
Induced movement प्रवर्तित गतिविधि।
Internode कांड।
Inferior अधस्थ।
Integuments आवरण।
Inter-cellular आन्तर्पेशीय।
Insertion of leaf पर्ण उद्गम।
Inflores·cence मंजरी।
Introrse आन्तर्भेदी।
Internal morphology अंतः शरीर विज्ञान।
Intercalary आंतर्जालीय।
Irritability सम्वेदनीयता।
Isobilateral समद्विभुज; युतिछेद्य।
Isogamy समयुति; समपिंड संयोग।

## J

Jentianaceae किरातादि वर्ग।
Jointed संधिदार।

## K

Katabolism विघातक क्रिया।

## L

Ladder like सोपानाकृति।
Laticiferous दुग्धवाहक।
Lanceolate खंगाकार।
Labiateae तुलस्यादि वर्ग।
Laurineae तमालपत्रादि वर्ग।
Lateral root द्वुय्यममूल।
Labiate ओष्ठाकार।
Leucoplasts रंगहीन जीवनपिंड; जमीन में या अंधेरे में वनस्पति के जो हिस्से बढ़ते हैं उनमें उक्त पिंड मिलते हैं। अन्न संग्रह करने वाली ग्रन्थिल जड़ें और भूमिगत पेड़े में ये विशेष रूप से मिलते हैं। इनका आकार भिन्न भिन्न होता है। शक्कर का पिष्टमय द्रव्य में परिवर्तन करना इनका काम है।
Leaf पत्र; पत्ता; पर्ण।
Leguminosae द्विदल।
Leaf base पर्णतल।
Leaf trap पर्णचाप।
Leguminous शिम्बीजातीय।
Leguminouseae शिम्बी वर्ग।
Legitimate pollination औरसी परागीकरण।
Lenticels हवादार छिद्र।
Leaf-chamber प्रकाशरोधक पड़दा।
Lichen गिरीशंक।
Linear रेखाकार।
Lineae अतस्यादि वर्ग।
Liliaceae पलांडु वर्ग।

Ligulate पत्राकार।
Loranthaceae वृक्षरुहादि वर्ग।
Lysigenous विच्छेदजन्य।
Lyrate वीणाकार।
Lythraceae दाड़िमादि वर्ग।

---

## M

Male gamete नरपिण्डोत्पादक।
Malpighiaceae माधवीलतादि वर्ग।
Marginal धारावर्ती; धाराश्रित।
Magnoliceae पीतचम्पादि वर्ग।
Malvaceae शाल्मल्यादि वर्ग।
Medullary rays मध्यकिरण।
Metaphloem अन्त्यमृदुधातु।
Mesophytes मध्यम स्थिति प्रिय।
Megasporophylls वृहत् स्वयंभवधारी पान।
Medicinal botany औषधी वनस्पति शास्त्र।
Megasporangium महारेणु कोष; बीजांड।
Mega and microsporophylls महारेणु पर्णयुक्त।
Meristematic वर्धनशील।
Mesophyll हरितकण पेशीजाल।
Menispermaceae गुडूच्यादि वर्ग।
Meliaceae निम्बादि वर्ग।
Mesocarp मध्यकवच।
Mesophyll मध्य ( हरित् ) द्रव्य।
Microsomes सूक्ष्म पिण्ड; पेशी रस में जो अनेक सूक्ष्म पिण्ड होते हैं उनके लिये। Microsomes शब्द व्यवहृत होता है।
Middle Lamela मध्य पटल।
Milk sap क्षीर।
Microsporophyll पराग केसर।
Monostelic एक स्तम्भी।
Movements of tocomotion गतिजन्य चहलपहल।
Movements of curvatures वक्रताजन्य चहलपहल।
Movements of circulation प्रवाही गति विधि।
Movements of variation परिवर्तन जन्य गतिविधि।
Movements of growth वृद्धि जन्य गति विधि।
Monoecious उभयलिंगी; प्रवृति उभयलिंगी।
Monoadelphous एक गुच्छी; एक कुर्ची।
Monocarpellary एक बीजांड केसर।
Monocotyledonous एक दल युक्त।
Mother cell मातृ पेशी।
Mrphology शरीर विज्ञान।
    External M. बाह्य शरीर विज्ञान।
    Internal M. अन्तः शरीर विज्ञान।
Monocapellary pistil एक किंजलकित स्त्री कोश; सरल स्त्री कोश।
Monocotyledon एक बीज पत्र।
Mucilaginous गोंद के समान पदार्थ।
Mucronate सूच्याकार।
Multicellular formation बहु पेशी जनन।
Multicostate करतलाकार।
Mucronate कंटकिताग्र।
Multifoliate बहुदल।
Multiparous बहुभुज।
Mycetozoa सूक्ष्म वनस्पति; श्लेषमल जन्तु।
Myxomycetes सूक्ष्म वनस्पति।
Mycropyle बीजरन्ध्र।
Mycelium तन्तु।

## N

Nastic movement स्वच्छन्दी गति विधि ।
Naked-seed plants नग्न बीज वनस्पति ।
Naked नग्न; वेष्टन विहीन ।
Netted जालीदार ।
Negative ऋण ।
Neuter वंध्य पुष्प ।
Nectaries मधुपिंड ।
New Leaves पल्लव; किशलय ।
Neck-canal cell ग्रीव मार्ग पेशी ।
Non-living contents निर्जीव पदार्थ ।
Nucleus केन्द्र; पेशी रस से अधिक घन वर्तुलाकृति या अण्डाकृति जो पिंड पेशीरस में रहते हैं उन्हें केन्द्र कहते हैं ।
Nuclear Membrane केन्द्र-पटल; प्रत्येक केन्द्र ( Nucleus ) के आस पास एक एक केन्द्र पटल रहता है और यह उसके आस पास के जीव रस से तैयार होता है ।
Nuclear sap केन्द्र द्रव; केन्द्र पटल के अन्दर सर्वत्र व्याप्त एक प्रकार का पारदर्शक द्रव्य ।
Nuclear reticulum केन्द्रनाल; यह केन्द्र का अत्यन्त महत्व पूर्ण सजीव भाग है । यह लिनीन नामक द्रव्य के पारदर्शक धागों और क्रोमटिन ( Chromatin ) द्रव्य के असंख्य सूक्ष्म कणों से बना हुआ होता है ।
Nucleolus केन्द्राणु ।
Nut कवचधारी फल; नारियल सुपारी आदि ।
Nymphoeaceal कमलादि वर्ग ।
Nyctaginae पुनर्नवादि वर्ग ।

## O

Oblique तिर्यक् ।
Oblong आयताकार ।
Obovate शंक्काकार ।
Obtuseangled दीर्घकोनाकार ।
Oecology स्थल विचार ।
Oleaceae जात्यादिवर्ग ।
Onagracea शृङ्गाटकादि वर्ग ।
Oospore संयुक्त पिण्ड ।
Opposite संमुखी ।
Opening flower bud मुकुल ।
Orchid मृतजीवी वनस्पति ।
Orobanchaceae परमूलोपजीवी वर्ग ।
Orchideae सालमादि वर्ग ।
Order वर्ग ।
Osmosis रसाकर्षण ।
Ovum अण्ड पेशी; स्त्री जनन कोष ।
Ovules बीजांड डिम्बक ।
Ovary बीज कोष ।

## P

Parasites परोपजीवी; "संस्कृत साहित्य के वृक्ष विज्ञान में इसके लिये "वृक्षादनी" शब्द प्रयुक्त किया गया है।
Palisade cells किनारी पेशी ।
Paratonic movement प्रवर्तित गति विधि ।
Parthenogenesis कौमार्यजनना ।
Paleobotany उत्खात विचार ।
Parallel समान्तर ।
Palmate तल कल्प ।
Parripinnate समपर्णी; समपक्षाकार ।
Parietal भित्तिगत ।
Papaveraceae अहिफेनादिवर्ग ।
Passifloreae पर्येयादि वर्ग ।

Palmeae तालादि वर्ग ।
Paudenaceae केतकी वर्ग ।
Parthenogenesis कौमार्य जनन ।
Parachute mechanism छत्र योजना ।
Pericycle परिचक्र; परित्वचा ।
Peltate छत्राकार ।
Petals पंखुड़िया ।
Pericarp फलावरण, साल ।
Perisperm अन्तस्त्वक ।
Perineal बहुवर्षायु ।
Petiolar आसंगत ।
Pedate पादीय ।
Pedalineae तिलगोक्षुरादिवर्ग ।
Pendulous दोलित ।
Peduncle स्तंभ ।
Perigynous स्त्री कोश परिवेष्टी ।
Phloem मृदुधातु ।
Photosynthesis प्रकाश संयोग; प्रकाश जन्य संयोग ।
Phase of elongation दीर्घावस्था ।
Phase of maturation पक्वावस्था ।
Phototanis प्रकाश प्रवर्तित ( गति विधि ) ।
Physiographic भूस्वरूपात्मक ।
Phanerogams सपुष्प वनस्पति ।
Phylloclad दंडपर्ण ।
Phyllode पर्णाकृति ।
Phyllotaxis पर्णवद्ध पद्धति, पर्ण व्यवस्था ।
Phloem रसवाहिनी ।
Phylloclade पर्णकोष्ठ ।
Phyllodes वृंतविस्तार ।
Pitted खड्डेदार ।
Pinnate पक्षवत् ।
Pinnatifid खंडयुक्त पक्षाकार ।
Pinnatisect भागयुक्त पक्षाकार ।
Pitchers कलश पर्ण ।
Piperaceae पिप्पल्यादि वर्ग ।
Pistillate किंजल्कित अथवा नारी पुष्प ।
Pixidium पेटिका ।
Plant पौधा ।
Plants growing on other Plants वृक्षोपरिवृक्ष; परगाछा, 'परगाछा' शब्द का उपयोग संस्कृत ग्रन्थों में किया गया है ।
Plaomylysis रस संकोच ।
Plastid जीवन कण ।
Plant geography वनस्पति भूगोल ।
Plant pathology वनस्पति रोग-चिकित्सा ।
Plant breeding वनस्पति उत्पादन ।
Placenta बंधन ।
Placentation बंधन पद्धति ।
Plumule भ्रूण मुकुल ।
Plumbagineae चित्रकादि वर्ग ।
Polystelic बहुस्तंभी ।
Pore छिद्र ।
Polysepalous अलग; पेलाग ।
Polycarpellary अनेक बंजांड केसर ।
Potometer वाष्पोत्स्वास मापक ।
Pollen पराग ।
Pollination पराग योग ।
Portulaceae लोणिकादि वर्ग ।
Polygonaceae चुक्रिकादि वर्ग ।
Pollen sacks पराग कोष ।
Polygamous बहु लिंगी ।
Poly विभक्त ।
Polyandrous विभक्त केसर ।
Polycarpellary अनेक किंजल्कयुक्त स्त्री कोष ।
Pollen flower पराग पुष्प ।
Pollinium परागगुच्छ ।
Protoplasm जीव रस; वनस्पति की पेशियों के अन्दर जो कणीदार और पारदर्शी द्रव भरा रहता है उसे जीव रस कहते हैं । वनस्पति और प्राणियों में यह सब से पहले पैदा होता है ।
Protoplast जीव तत्व ।
Primordial utricle आदि कोटर ।
Proteid grains माँसवर्धक कण ।
Precipitate अवक्षेप ।
Primary branches स्कन्ध शाखा ।
Protophloem मृदु धातु ।

Promycelium नलिका ।
Prothallus पिण्ड प्रसव ।
Practical व्यवहारिक ।
Prism त्रिपार्श्व ।
Prickles शूक ।
Protandry आद्य केसर विकाश ।
Protonema आदि स्थिति ।
Pteridophytes हंसराज ।
Pteridophyta हंसर ज वर्ग ।
Pulsation of heart हृदय स्पन्दन ।
Pyrenoid वृहत् कण ।

## R

Racemose अमर्यादित शाखा पद्धति; अपरिमित ।
Radical मूलीय ।
Radicle भ्रूण मूल ।
Ranunculacae वत्सनाभादि वर्ग ।
Ramal शाखेय ।
Reticulate जालीदार ।
Respiratory cavity श्वसन विवर ।
Resinducts राल व हक नली ।
Retuse निम्न स्थूल ।
Reproductive cells उत्पादक पेशी या घटक ।
Rejuvenescence पुनर्यौवन ।
Response प्रतिक्रिया ।
Reduction division ह्रास क्रिया ।
Retort वक्र यन्त्र ।
Reagents प्रतिकारी ।
Reniform मूत्रपिण्डाकार ।
Reproductive पुनर्जनन सम्बन्धी ।
Rhizoids केश मूल ।
Rhizome मूलमूर्ति ।
Rhamnleae वदर्यादि वर्ग ।
Rottaion परिभ्रमण क्रिया ।
Root मूल, जड़ ।
  The root foremost उर्ध्वमूल ।
  Root seeds मूल बीज ।
  Root pressure मूल जन्य शक्ति या दबाव ।
  Root hairs केश के समान सूक्ष्म; मूल केश ।
  Root lets शाखा मूल ।
Rosaceae गुलाव वर्ग ।
Rubiaceae कदंवादि वर्ग ।
Rutaceae वं.जपुरादि वर्ग ।

## S

Samara ( Winged ) पक्षधारी ।
Saprophytic शवोपजीवी ।
Sagittate शराकार ।
Sapindacae फेनिलादि वर्ग ।
Sapotıceae मधुकादि वर्ग ।
Schizogenous विभक्त जन्य ।
Scalariform सोपाना कृति ।
Secretions स्त्राव ।
Secondary or tertiary branches प्रशाखा ।
Science of the treatment of plants वृक्षायुर्वेद
  वृक्ष चिकित्सा विज्ञान ।
Sclerenchymatous घनावरण का ।
Scally bulb ऊर्ण खंडधारी कंद ।
Scorpoid कुटिल ।
Scorphularineae ब्राह्मी वर्ग ।
Scitamineae हरिद्रादि वर्ग ।
Scoape दण्ड ।
Scutellum ढाल ।

Seed बीज।
Seed vessels बीज कोष।
Sensation of touch अन्तास्पर्श; स्पर्शानुभूति।
Seeds of bulbous roots खण्ड बीज।
Secondary growth द्वितीय बाढ़।
Series श्रेणियां।
Seminary वनस्पति गृह।
Semination बीज किरण क्रिया।
Seedless अबीजक; बीज हीन।
Sensative संवेदनीय शील।
Semi-amplexicaul अर्द्ध स्कन्धलिंगी।
Serrate क्रकचाकार।
Sexual reproduction पुनर्जनन क्रिया।
Seed coat बीज कवच।
Seath आवरण; झिल्ली।
Shield ढाल।
Sori पुंज।
Sodium क्षारीय।
Solmaceae कंट कार्यादि वर्ग।
Spongy cells सछिद्र पेशी।
Spontaneous movements स्वयं सिद्ध गति विधि।
Sporangia स्वयंभव कोष।
Sporophyll स्वयंभवधारी पर्ण।
Species जाति।
Spermatophyta बीजज उद्भिद।
Spines कंटक।
Spathulate चमचाकार।
Spiny शल्यमय।
Sporophytic stage स्वयं स्फुटावस्था।
Sporophtye रेणु प्रसव।
Spiral कुण्डलित; घुमावदार।
Starch श्वेतसार; स्टार्च (पिष्ट); मण्डज।
Starch grains पिष्ट कण।
Stomata रंध्र, वृक्ष के वायुगत हिस्से पर और विशेषतः पत्तों पर जो बारिक छिद्र होते हैं, उन्हे रन्ध्र कहते हैं।
Stele स्तंभ।
Stimulus उत्तेजन।
Stolon संसर्पिणी।
Stamens पराग केसर।
Stamen पुंः केसर।
Stigma गर्भ मुण्ड।
Stipule उपपत्र।
Style गर्भ दण्ड
Stipules उपकर्ण।
Stem-tuber गाठिल।
Sterculiaceae मुचुकंदादि वर्ग।
Staminate flower केसरित अथवा नरपुष्प।
Stamianode वंध्यकेसर।
Standard पताका ध्वजा।
Stipulate leaf उपकर्ण का पान।
Sub family उपवर्ग।
Sub Division उपकोटी।
Superior ऊर्ध्वस्थ।
Sweculent रसाल
Syngenesions सलग्न पराग कोश।
Symbiotic life सहोपजीवन या परस्परोजीवन।
Syncarpous संयुक्त किंजल्क युक्त।
Syconus शंकुफल।
Symbionts सहकारी सहचर।
Synergidae सहायक पेशी।

---

# T

Taxonomist वर्गीकरण विशारद।
Tap root प्रधान मूल।
Tamiriscineae मांस वर्ग।
Testa बीजावरण; बीज कवच।
Tendrils सूत्रशाखा।
Terminal bud शिखरस्थ कली।
Thalamus पुष्पासन; पुष्पाधार दण्ड।
Thermotaxis उष्णतामान प्रवर्तित ( गति विधि )

Theoretical तात्विक ।
Tissue पेशी संघ ।
Epidermal Tissue system त्वचा धातु संघ ।
Ground „ „ भूमि धातु संघ ।
Fundamental „ मूल धातु संघ ।
Vascular „ „ वाहक धातु संघ ।
Tiliaceae पुरुपकादि वर्ग ।
Torula Condition पेशी पुनर्जनन ।
Trunk स्कंध ।
Tree-trop शिखर ।
Transpiration वाडपोत्सर्जन; वाष्पी भवन ।
Tropisms अनुवर्ति ( गति विधि )
True fruits वास्तविक फल, असली फल ।
Trichodesma कुटिल ।
Tripinnate त्रिगुण पक्षाकार ।
Trifoliate त्रिदल ।
Trimorphy त्रिगुण प्रकार ।
Turgidity तान ।
Tunicated bulb चोलधारी कंद ।
Tuberous ग्रन्थिल ।
Tubular नलिका कार ।
Twiner बेल; वलयनी ।
Twining आपरिवेष्टी ।
Typhaceae रामबाण वर्ग ।

---

## U

Umbell चंवर; चमर ।
Umbellfereae जीरकादि वर्ग ।
Unopened flower bud कली; कलिका ।
Undeveloped branches अविकसित शाखा; अजात शाखा ।
Undergrouand stems भूमिगत डंठल ।
Unicostate पक्षाकार ।
Uniparous एक भुज ।
Unisexual एक लिंगी ।
Urticaceae वटादि वर्ग ।
Urceolate घटाकार ।

---

## V

Vaculoes कोटर ।
Valamen जलशोषक त्वचा ।
Vessel वाहिनी ।
Venation पर्ण शिरा ।
Verbenaceae निर्गुण्ड्यादि वर्ग ।
Vegetative प्रारोहक ।
Verticullaster आवर्त परिमित ।
Vegetative reproduction प्रारोहक पुनर्जनन क्रिया
Verticillasters आवर्तपरिमित ।
Vivipary अंकुरोद्भव ।
Violaceae बनफसादि वर्ग ।

---

## W

Water stomata जलरन्ध्र ।
Water permeable जलभेद्य ।
Wavy तरंगाकार ।
Well developed branches सुविकसित सुस्कंध ।
Winged सपक्ष ।
Wood fibres काष्ट तंतु ।
Woody काष्टमय ।

## X

Xylen काष्ठधातु ।

## Y

Yeast खमीर ।

## Z

Zigomorphic विसंगतावयव ।
Zygophylleae गोक्षुरादि वर्ग ।
Zygospore समयुति समोगभव ।

# DICTIONARY
## OF
## ZOOLOGICAL TERMS.

---

## A

Aard Wolf आर्ड भेड़िया; एक जाति का भेड़िया विशेष, जो जमीन के अन्दर रहता है। यह अक्सर दक्षिण अफ्रीका में पाया जाता है।

Absorption शोषण; अपशोषण।

Acoelomata अकोष्ठि।

Acnarida अष्टपाद प्राणी सम्बन्धी।

Acronotus Caama एक जाति का हरिण विशेष जो विशाल काय होता है।

Adder सर्प; सांप।

*Aglyphodonta* / Aglyphodontia *अविषारी सर्प वर्ग; अविषारी सर्प* वर्गविशेष।

Agkistrodon बिन्दुमण्डल सर्प।

Alimentary Canal अन्न प्रणाली; पाक नाली; महा-श्रोत।

Alces malches बारहसिंगा की जाति विशेष; बारह सिंगा वंश की यह सबसे बड़ी जाति है। युरोप, अमेरिका, एशिया तथा उत्तर चीन में यह जानवर पाया जाता है।

Algoe आल्गा।

Amphisbaena दो मुँखी सांप; वह सांप जिसके दो मुँह होते हैं।

Amoeba अमीबा; आदि जीव।

Ammonites अजश्रृंगी।

Ambergris अम्बर विशेष; केचलाट नामक प्राणी के शरीर से उक्त प्रकार का अम्बर निकलता है। यह केच *लॉट की आंतड़ियों में मिलता है। प्रत्येक केचलॉट व्हेल* में ५० पौंड तक अम्बरग्रिस निकलता है, जिसका मूल्य लगभग १५ हजार रुपया होता है।

Amphioxus कुन्ती।

Amphibia द्विधर्मी।

Amphibians स्थल जलचर; वे प्राणी जो अपना जीवन जल स्थल दोनों ही में व्यतीत करते हैं। मेंडक इसका उदाहरण है।

Anatomy शरीर संस्थान विद्या; शरीर व्यवछेदन शास्त्र।

Anus गुदा; गुह्यदेश; गुदा द्वार।

Antelope Cervicapra मृग या हरिण; यह भारतवर्ष में सर्वत्र मिलता है।

Anthropomorphous *Monkeys मनुष्य सदृश* बन्दर।

Anaconda सांप; सर्प विशेष; (यह दक्षिण अमेरिका में पाया जाता है। यह तीस फुट से अधिक लम्बा होता है। यह कुछ कुछ जलचर भी होता है। समुद्र के किनारे यह जानवर की शिकार किया करता है। यह झाड़ पर चढ़ सकता है।)

Angiostomata अवगुंठित मुखी सांप।

Ansistrodon बिंदु मण्डल सर्प।

Antelope Dorcas चिकारा; यह अकसर सिंध, राज-पुताना आदि प्रान्तों में मिलता है। खुले मैदानों में इस जानवर के झुण्ड के झुण्ड चरते हुए दिखलाई देते हैं। यह हरिण वंश की एक उपजाति है।

Antelope Bubalis अफ्रिका देश का हरिण विशेष।

Antelope Quadricornis चौसिंगा; चार सींग वाला हरिण; यह भारतवर्ष के विभिन्न प्रान्तों में पाया जाता है।

*Antilopinae हरिण।*

Sub-family Antilopinae हरिण उपवंश।

Antlers पतनशील सींग; स्तनपोषित समुदाय के कित-

पद जानवरों के सिर पर सींग होते हैं, जो प्रायः हड्डी के घने हुए होते हैं। बारहसिंगों जैसे कुछ जानवरों के सींग प्रतिवर्ष गिर कर उनके स्थान में नये निकलते हैं। इन्हीं पतनशील सींगों के लिये अंग्रेजी में Antlers शब्द का प्रयोग होता है।

Anaerobic अजारोपजीवी।

Animacule प्राणक।

Aphides अपत्री।

Apoda अपदी।

Arthropod संधिपाद प्राणी वर्ग।

Artiodactyle सम संख्यक खुरवाले जन्तु; वे जानवर जिनके खुरों की संख्या सम होती है। सूअर, हरिण बारहसिंगा आदि इस श्रेणी के जानवर हैं।

Arctoyx Collaris भालू सुअर।

Arvicola एक जाति का चूहा विशेष।

Arvicola Amphibious जल का चूहा; इस जाति के चूहे युरोप और उत्तरी एशिया में पाये जाते हैं। इनका आकार प्रकार घरेलू चूहा जैसा होता है। ये चूहे नदियों के ढालू किनारों पर बिल खोद लिया करते हैं और दिन में प्रायः बाहर दिखलाई देते हैं।

Arvicola Arvalis खेत का चूहा। यह चूहा प्रायः सारे युरोप में होता है। अनाज के खेतों में इससे बड़ी हानि पहुँचती है।

Arvicola Oeconomus साइबेरिया का चूहा; इस जाति का चूहा साइबेरिया में मिलता है।

Arvicola Roylei हिमालय का चूहा; यह चूहा काश्मीर और हिमालय पर्वत पर १० या बारह हजार फुट की ऊँचाई पर मिलता है।

Asinus गधा।

Asp क्षुद्र सर्प; छोटा सांप; यह विषारी होता है।

Ateles मकड़ी बन्दर; एक प्रकार का बन्दर विशेष, जिसका शरीर बड़ा ही दुर्बल और जिसकी भुजायें और टांगें लम्बी होती हैं। इनके हाथ में अंगूठा नहीं होता

Auchenia ऊँट वंश की एक उपजाति विशेष, जो अमेरिका में पाई जाती है और लामा नाम से मशहूर है

Auchenia Pacs अल्पाका; अमेरिका का एक जानवर विशेष, जिसके ऊन के बने हुये सुन्दर और कोमल वस्त्र भारतवर्ष में प्रसिद्ध हैं।

Auchenia Guanaco यह दक्षिण अमेरिका में पाया जाता है और यह ऑचीनिया वंश की प्रधान उप जाति है।

Auchenia Vicugna आचीनिया जाति का सब से छोटा जानवर।

Axis Maculatus चीतल; यह बड़ा ही सुन्दर बारह सिंगा है। मध्यभारत, बंगाल तथा पश्चिम और पूर्वीय घाटों पर पाया जाता है।

Axis Porcinus पारा ( Hog deer शब्द देखो )

Axis Porcinus पारा; यह बारह सिंगा की एक छोटी सी जाति का जानवर है। पंजाब, बंगाल, आसाम तथा ब्रह्मा में पाया जाता है। यह अकसर नदी के किनारे पर मिलता है।

## B

Baidae निर्विष सर्पों का वर्ग।

Barking deer काकुर; यह भी बारहसिंगा की एक जाति है। इस जाति के प्राणी हिमालय के पास सघन वनों में मिलते हैं। इनकी आवाज लोमड़ी सरीखी होती है।

Basilisk सर्प; सांप (कल्पित व विषारी)।

Bisontine बिसन वंश।

Bison gruniens वन चोर; स्तनपोषी जानवरों में वन चोर सबसे अधिक ऊंचाई पर रहने वाला प्राणी है। यह १०००० फुट ऊंचे पहाड़ों पर मिलता है। यह शीत का बड़ा प्रेमी है।

Black Snake काला सांप (यह निरुपद्रवी होता है। अमेरिका में पाया जाता है)।

Blood रक्त; खून।

Blood circulation रक्ताभिसरण।

Blood vessel रक्त वाहिनी; रक्तवाहिनी नाड़ी।

Body शरीर।

Body wall देह प्रकार, शरीर प्रकार।

Boa वड़ा सांप (यह विषैला नहीं होता। अमेरिका में पाया जाता है।

Boselaphus Oreas इंगलैण्ड का विशाल काय हरिण; हरिणवंश में यह सब से बड़ा जानवर है। इसका कद घोड़ों का सा और बैल की तरह इसका बदन भरा हुआ रहता है।

Bos Indicus भारतवर्ष के कूबड़ वाले बैल।

Bovidae गोवंश।

Brain मस्तिष्क।

Bristle शूकर लोम; कठिन रोम।

Buccal cavity मुखविवर।

Bubaline भैंसावंश।

---

# C

Caelom कोष्ठ।

Caelomic-tube कोष्ठ नलिका।

Camelidae ऊंट वंश।

Camelopardalis जिराफ वंश।

Cancer कर्क; केंकड़ा।

Cancerite } अश्मीभूत केकड़ा।
Cancrite }

Canidae कुत्तावंश।

Canis कुत्ता।

Canis Aureus स्यार।

Canis Lupus भेड़िया।

Canis Vulpes लोमड़ी।

Canis Lagospus ध्रुव प्रदेश की लोमड़ी।

Capra Megaceros मार खोर; इस जाति के वकरे हिमालय पर्वत की गिलगिट श्रेणियों पर मिलते हैं।

Capra Sibirica साकिन; यह भी एक जाति का वकरा है जो हिमालय पर्वत पर मिलता है।

Cabra Ibex युरोप का वकरा।

Capra Hircus घरेलु बकरा।

Caprinae बकरा उपवंश।

Carboniferous Period अंगार प्रस्तर युग।

Carnivorous मांस भोजी।

Carnivora मांस भुक।

Cat बिल्ली।

Cater pillar इल्ली।

Cebus अमेरिका का बन्दर विशेष। यह दक्षिण अमेरिका में सर्वत्र मिलता है। यह बड़ा प्रेमी प्राणी है। इसकी बुद्धि बड़ी तीक्ष्ण होती है। कभी कभी यह मनुष्य जैसा काम करने लगता है।

Cetacia जल के मांस भोजी प्राणी। वे प्राणी जो जल में रहते हैं और मांस भोजन पर प्रायः अपना निर्वाह करते हैं। इसी वर्ग के अंतर्गत व्हेल और इसी प्रकार के अन्य प्राणी हैं।

Cervidae बारहसिंगा वंश।

Cervulus Aureus काकुर (Barking deer शब्द देखो)।

Cephallopod कपालपदी।

Cerastes अत्यन्त विषैला सर्प। इनमें कुछ सर्पों के सींग होते हैं और कुछ के नहीं होते हैं। यह इजिप्त और पेलेस्टाइन में पाया जाता है।

Cerberus जलचर सर्प; इसे मध्यभारत में डिंडू कहते हैं।

Centipede शतपदी (कनखोजा, कान खजूरा आदि।

Cephalapod, Cephalapoda मौली पाद; यह समुद्र में रहता है। इसके सिर के आस पास बहुत से पैर रहते हैं।

Chetopoda शुक देही।

Cheiroptera चमगादड़।

Chrysothrix गिलहरी बंदर; कद, स्वभाव और फुर्ती में यह जन्तु गिलहरी के समान होता है। यह जन्तु बड़ा सुन्दर और बुद्धिमान होता है।

Chimpanzee चिम्पानजी। यह वन मानुष की एक प्रधान श्रेणी है। यह बड़ा बुद्धिमान जानवर है। इसकी प्रकृति बड़ी सभ्य और नम्र होती है।

Chilognatha शतपदी वर्ग।

Chilopada शतपदी वर्ग के प्राणी।

Choristis कंचुकी।
Coun Rutilans जंगली कुत्ते।
Cocoon कृमिकोष; कीट कोष; शिशु रक्षकावरण।
Coelomic fluid शरीर गह्वरिक रस; सिलोमिक रस।
Conjugation संयोग; संगम; संयोजन, जीवोत्पत्ति के लिये किया गया संगम।
Collared Peccary कालरदार पिकेरी।
Cotter कछुआ।
Cobra काला भुजंग; नाग ( यह भारतवर्ष में बहुत पाया जाता है। यह बड़ा विषेला प्राणी है )।
Cobra-de-capelo नाग।
Coluber अविषारी सर्प।
Colubrina अविषारी सर्पों का वर्ग।
Colubridae अविषारी सर्पों की जाति।
Congo Snake जल स्थलचर सर्प ( यह सर्प जल और स्थल दोनों जगह रहता है ) यह कीचड़ के नालों में पाया जाता है। इसका निवास स्थान अमेरिका है।
Copper head अमेरिका का विषारी सर्प।
Coral Snake अमेरिका का एक छोटा विषारी सर्प।
Coil सर्पिलाकार घड़ी।
Creeper रेंगने वाले प्राणी; पेट के बल चलने वाले प्राणी
Crabite अश्मीभूत केंकड़ा।
Crop पक्षी-जठर; खाद्याशय।
Crustacean केंकड़ा जाति का प्राणी।
Crustacea कवचधारी।
Cuticle बाह्य त्वचा; बाह्य चर्म; उपत्वक्; अधित्वक।
Cystophora probocidea हाथी सील।

---

## D

Dasyurus डेस्यूरस; आस्ट्रेलिया की बिल्लियाँ; बिल्लियों की तरह यह मांस भोजी हैं और छोटे छोटे जन्तुओं को मार कर अपना निर्वाह करतीं हैं।
Dendrolagus इस श्रेणी के प्राणी पेड़ों पर रहते हैं। इनकी पिछली टांगों में बहुत अन्तर नहीं होता।
Dendralaphis tri-tis रोहित सर्प (यह तांबे के रंग का होता है। यह जमीन और वृक्ष पर जल्दी चलता है )।
Decapod दश पदी प्राणी।
Development विकास; अभिव्यक्ति; परिवर्द्धन; क्रमवर्द्धन।
Death-adder अत्यन्त विषारी सर्प। यह आस्ट्रेलिया में पाया जाता है। इसकी पुच्छ पर मणिस्तम्भ होता है।
Digestion पचन क्रिया, परिपाक, हाजमा।
Digestive juice परिपाक रस; पाचक रस।
Digestive tube पाक नाली।
Diplodontia द्विदन्ती।
Dicotylidae पिकेरी वंश।
Diamond Snake इस सर्प की दो जातियाँ हैं। जो जाति अमेरिका में रहती है वह निरुपद्रवी है और जो टस्मिनियया में रहती है वह विषारी होती है।
Dipsadomorphus trigonatus त्रिशूल साँप।
Diatom द्व्यणुक।
Dissection शरीरच्छेद; व्यवच्छेद।
Digitigrade अंगुल चर।
Dollarfish चपटाकार मत्स्य, चपटी मछली। इस जाति की मछली एक बाजू से चपटी रहती है। यह अटलांटिक महासागर के किनारे पर पाई जाती है।
Dolphin भूमध्य सागर का सस्तन मत्स्य; शोंबे वाली मछली जो भूमध्यसागर में पाई जाती है।
Dorado एक प्रकार की सुन्दर मछली।
Dracunculus एक जाति की मछली।
Dragon कल्पित सपक्ष सर्प; पर वाला साँप।
Dryocalamus gracitis द्वियक सर्प।
Dryocalmus Mympha पीतांक सर्प।
Dryophis mycterizans चाबुक सांप।
Duckbill platypus एक जाति का छिद्री प्राणी, जिसकी चोंच बत्तक की सी होती है।
Duct प्रणाली।
Ductule नलिका।

## E

Edentates अदन्ती; प्राणियों की वह श्रेणी जिसके दांत नहीं होते ।
Egyptian cat मिश्र की बिल्ली ।
Elephas Indicus भारतीय हाथी ।
Elephas Africanus अफ्रीकन हाथी ।
Elephant Seal हाथी सील ।
Embryo भ्रूण; गर्भ ।
Epidermis बाह्यत्वक; अधित्वक्; अधिचर्म ।
Equidoe अश्व वंश, घोड़ा वंश ।
Equus घोड़ा; अश्व ।
Equus Onager गोर खर ।
Excretory Duct अपनयन नली; निष्कासन नली ।
Excretion उत्सर्ज्जन; समुत्सर्ग अपनयन ।

## F

Fat चर्बी, मेद, वसा; स्नेह ।
Family प्राणी वंश ।
Felidae बिल्ली वंश ।
Felisleo शेर बबर; सिंह (Lion शब्द देखो )
Fertilization गर्भाधान, गर्भाधान क्रिया ।
Fertilize गर्भाधान करना ।
Felis pardus तेंदुआ व चीता ।
Felis Diardi काला चीता ।
Felis Domestica घरेलू बिल्ली ।
Felis catus वन बिलाव ।
Felis Bengalensis तेंदुआ-बिल्ली ।
Ferdelance विषारी सर्प विशेष । यह ब्रेजिल और वेस्ट इन्डीज में पाया जाता है ।
Fish मत्स्य ।
Fish culture मत्स्य संवर्धन ।
Flounder एक प्रकार की सामुद्रिक मछली ।
Fox Hounds लोमड़ी का शिकार करने वाले कुत्ते ।
Fossorial claws खनित्र पंजा ।
Fossils प्रस्तर विकल्प ।
Fry मछली का बच्चा ।

## G

Gazell चिकारा; यह भी हरिण वंश की एक जाति है ।
Gavacus गयाल; यह जानवर आसाम तथा ब्रह्मपुत्र नदी के पास पाया जाता है ।
Genus जाति; वर्ग; गण ।
Genera जातियां ।
Gerbillus हिरना मूसा ।
Gerbillus Indica भारतवर्ष का हिरना मूसा कीं एक उपजाति; इस उपजाति के चूहे पंजाब सिंध और राजपूताने में मिलते हैं। आकार प्रकार में ये बहुत छोटे होते हैं।
Giraffe जिराफ ।
Gizzard चर्व्वनाशय ।
Glut छोटी मछली ।
Gland ग्रन्थि; रस पिंड ।
Glottis वायु नलीका ऊपरी द्वार; इस नली के द्वारा प्राणियों के फेफड़ों में हवा का आवागमन होता है ।
Gorilla गोरिल्ला; मनुष्य सदृश बंदरों में गोरिल्ला सब से बड़ा और भयानक जानवर है । बाह्यरूप में वह मनुष्य से बहुत मिलता है । यह अफ्रिका के घने जंगलों में पाया जाता है यह फलहारी प्राणी है ।
Goby मच्छी ।
Gold fish सुनहरी मछली; सोन मत्स्य ।
Gramphus ग्राम मत्स्य; काले रंग की मछली (यह उत्तर गोलार्ध में पाई जाती है, यह १५ फुट से भी अधिक लम्बी होती है ) ।
Gullet अन्न नाली ।

## H

Haemoglobin रक्त रञ्जक द्रव्य ।
Hamster थैली वाला चूहा ।
Hair follicle केश रन्ध्र ।
Heart हृदय; हृतपिण्ड ।
Hermaphrodite उभलिङ्ग; द्विलिङ्ग ।
Herbivorous फलाहारी ।
Hermitragus Jemlaicus ताहिर; इस जाति का बकरा नैपाल और काश्मीर आदि देशों में पाया जाता है। काश्मीर में इसे 'जगल' और नेपाल में 'झला' कहते हैं।
Herpestes नेवला; न्योला ।
Herpestes Ichneumon मिश्रदेश का नेवला ।
Herpestes Grisens मद्रास का नेवला ।
Herpestus Melaccensis उत्तर भारत का नेवला ।
Herpestus Nipalensis सुनहरी न्योला ।
Hemiptera अर्धं पत्री ।
Herring साधारण मत्स्य; मामूली मछली ।
Hermit crab केंकड़ा विशेष, जिस का आकार लम्बा और पेट मृदु होता है ( यह समुद्र किनारे रहता है और शंख युक्त प्राणियों की रिक्त शंखो में निवास करता है । )
Hippopotamus दर्याई घोड़ा ।
Hippotigris जेबरा ।
Hippolyte अवशक ।
Hogdeer पारा; यह बारहसिंगा वंश की एक जाति का जानवर है जो पंजाब और सिन्ध में नदियों के किनारे पाया जाता है ।
Hounds शिकारी कुत्ते ।
Hood सर्प फण, सांप का फण ।
Hyaena लकड़बघा ।
Hyaena Striata धारीदार लकड़बघा ।
Hyaena Maculata गुलदार लकड़बघा ।
Hyenidae लकड़बघा वंश ।
Hyrax खरगोश के समान छोटा प्राणी ।
Hylobates गिबन ।
Hymenoptera चर्म पत्री ।

## I

Ichnewmon नेवला; न्योला ।
Ichthyosauria मत्स्याकार सामुद्रिक प्राणी (यह रेंगने वाले प्राणियों की एक जाति है जो समुद्र में रहती है )
Implacental अनाळोत्पन्न; वे प्राणी जो नाल से उत्पन्न नहीं होते हैं ।
Impregnation गर्भाधान ।
Intestine अन्त्र ।
Incisors कृन्तक दांत; काटने के दांत, चर्वण दंत ।
Insectivorous कीट भोजी ।
Innus उत्तरीय भारत का साधारण बंदर ।
Innus Silenus नील बंदर ।
Innus Sylvanus मैगट नामक बंदर ।
Isodontia द्वि दंती

## J

Jerboa हिरना मूसा ।

## K

King fish राज मत्स्य (अमेरिका के अटलांटिक महासागर के किनारे पर पाई जाती है। यह खाने के काम में आती है)।

## L

Lampre मत्स्य विशेष; एक जाति की मछली।

Lagomys Roylei हिमालय का ख़रगोश।

Lachesis Strigatus नाल सांप।

Land Crab भूवासी केंकड़ा; ज़मीन पर रहनेवाला केंकड़ा।

Large intestine स्थूलान्त्र, वृहदन्त्र।

Larva अर्भक।

Larynx स्वरयन्त्र, स्वरनाली।

Leggada Platythrix भूरा कांटेदार।

Leopard चीता।

Leopard Cat तेंदुआ बिल्ली।

Leporidae ख़रगोश वंश।

Leviathana देव मत्स्य।

Lemuridae लीमर वंश।

Lepus ख़रगोश।

Lepus Glacialus ध्रुव प्रदेश का खरगोश।

Lepus Cuniculus खरगोश।

Leather back समुद्र का सब से बड़ा कछुआ। यह अटलांटिक महासागर में पाया जाता है इसका वज़न १००० पौंड तक होता है।

Liver यकृत; कलेजा।

Liassic Age कर्कट युग।

Lion शेर बबर- यह बिल्ली वंश की एक जाति है। यह वन का राजा कहलाता है। यह अफ्रीका और भारतवर्ष के गुजरात आदि प्रान्तों में पाया जाता है।

Logger head समुद्र का वृहत्काय कछुआ। यह अट-लांटिक, पासिफिक व इन्डियन महासागर में पाया जाता है।

Loris Gracilis देवंत्सी पिल्ली; यह जानवर दक्षिण हिंद और लंका में होता है। यह केवल रात को बाहर निकलता है।

Lungs फेंफडा; फुफ्फुस।

## M

Mammals स्तन पोषित प्राणी; वे प्राणी जो बाल्यावस्था में माता का स्तन पान करते हैं। मनुष्य ऐसे प्राणियों में शिरोमणि।

Macropodidoe कांगरु वंश; इस जातिके जानवर भूमि पर रहने वाले हैं। इनकी आगे की टांगें बहुत छोटी और पिछली टांगे बहुत लम्बी होती है।

Macropus मेक्रोपस कांगरू; यह आस्ट्रेलिया देश में पाया जाता है और इसका उस देश के साथ वैसा ही घनिष्ट सम्बन्ध है जैसा सुअर का अरब देश के साथ।

Macropus Rufus बड़ा लाल कांगरू। कांगरू जाति की यह सबके बड़ी उपजाति है इसकी लम्बाई ५॥ फुट तक होती है।

Macropus Fasiatus वलारू।

Mammoth मैमथ हाथी; गजराज; इस वृहतकाय हाथी की जाति का अस्तित्व अब पृथ्वी से लुप्त हो चुका है। इसके लाखों वर्ष पुराने अस्थि पंजर अब भी साईबेरिया में मिलते हैं। वर्तमान हाथी की अपेक्षा मैमथ हाथी बहुत बड़ा होता था। इसके शरीर की ऊँचाई १८-२० फुट तक होती थी यह उत्तरी हिमालय की ओर होता था।

Mata माट मेरट कछुआ; यह गायना और उत्तर ब्राजिल की नदियों में पाया जाता है।

Mangofish तपस्वी मत्स्य।

Manis Pentadactyla भारतीय साल।

Manis Aurita सिकिम का साल।
Macrophis thodon Plumbi color घास में रहने वाला सांप; तृण सर्प।
Marsupialia थैली वाले जन्तुओं की श्रेणी।
Mellivora बिज्जू।
Mellivora Indica भारतीय बिज्जू।
Mellivora Capensis मधु बिज्जू की यह जाति आफ्रिका में पाई जाती है। यह शहद का बड़ा प्रेमी होता है। इसी से इसका दूसरा नाम (Honey-badger) अर्थात् मधु बिज्जू पड़ गया है।
Membrane झिल्ली।
Metamorphosis देह रूपान्तर; रूप परिवर्तन; भ्रूणावस्था से कीटावस्था में आने की अवस्था।
Micropus Gigantus बड़ा भूरा कांगरू; कांगरू जाति में इसका अग्रगण्य स्थान है। यह आस्ट्रेलिया में सर्वत्र पाया जाता है।
Milk teeth दूध के दांत।
Minnow मोदक मत्स्य।
Mittor नर मत्स्य।
Mite कमार्द्रिका।
Milk snake दुग्ध प्रिय सर्प (इस जाति के सर्प वर्जिनिया में पाये जाते हैं,दूध पीने के लिये घरों में चक्कर लगाया करते हैं।)
Monotremata एक छिद्री श्रेणी।
Moschidae कस्तूरावंश, हरिण की वह जाति जिसके शरीर में कस्तूरी की थैली पाई जाती है।
Mouse deer पिसूरी।
Mongoose नेवला; नकुल।
Mouth मुख।
Musk deer कस्तूरा; वह हिरण जिसके शरीर में कस्तूरी की थैली रहती है।
Musk Ox कस्तूरी बैल; यह बैल उत्तरी अमेरिका में पाया जाता है। इसके शरीर से कस्तूरी जैसी सुगन्ध आती है, इसलिये यह कस्तूरी बैल कहा जाता है।
Muscle पेशी।
Muridae चूहावंश।
Mus चूहा।
Mus Decumanus घरेलू चूहा।
Mus Rattus काला चूहा।
Mus Brunneus पेड़ का चूहा।
Mus Bandicota घूंस; मालवा तथा राजपूताने में इसे "कोल" कहते हैं। इसका आकार चूहे से बहुत बड़ा होता है,और बड़े बड़े बिल खोदती है।
Mungoos; Mungoose नेवला; नकुल।
Mud-crab कीचड़ प्रेमी कीड़ा। यह समुद्र किनारे पर पाया जाता है।
Museum अजायबघर।
Mud fish कर्दम मत्स्य।
Mullet मछली विशेष (यह झरनों या समुद्र के किनारों पर पाई जाती है।
Myrmecobe आस्ट्रेलिया की गिलहरी।
Myrmecobe Fasciatus चींटी भक्षक मर्मीकोब; यह जन्तु आस्ट्रेलिया में पाया जाता है। इसका शरीर गिलहरी का सा और रंग कत्थई होता है।
Myrmecophaga Jubata बड़ा चींटी खोर, दंत विहिन श्रेणी में यह सबसे बड़ा जन्तु है। इसके शरीर की लम्बाई लगभग चार फुट है। चींटियों पर यह अपना निर्वाह करता है। यह केवल दक्षिण अमेरिका में मिलता है।
Mycetes चिल्लाने वाला बन्दर; इनकी आवाज गम्भीर और डरावनी होती है। जब इनका झुंड चिल्लाने लगता है तो सारा जंगल गूंज उठता है। इस जाति के बन्दर दक्षिण अमेरिका में पाये जाते हैं।
Myriapod बहुपाद प्राणी।

## N

Nauphies प्राणियों की प्रथम लार्वा अवस्था ।
Naia bungarus नाग राज ।
Neck गर्दन ।
Nerve नाड़ी ।
Nesokia Indica छछुन्दर चूहा; हिन्दुस्तान के खेतों में यह चूहा सर्वत्र मिलता है । दक्षिण में इसे "कोक" कहते हैं ।
Nemorhaedus सेरू । यह बकरे की एक जाति है । इस जाति के बकरे काशमीर, सिक्किम तथा हिमालय पर ६००० फुट की ऊंचाई से १२००० फुट तक के ऊँचे जंगलों में मिलता है ।
Nemorhaedus gooral गुरल; यह भी बकरे की एक जाति है जो काशमीर आदि देशों में पाई जाती है ।
Nose नाक; नासिका ।
Nostril नासारन्ध्र; नासिका रन्ध्र ।
Nycticebus Tardigradus शर्मीली बिल्ली । यह छोटा सा जन्तु केवल पूर्वी बंगाल में होता है; वहां इसे "लज्जावन्ती वानर" भी कहते हैं ।

## O

Oesophagus अन्न नाली; पाकस्थली ।
Oilgland तेल स्रावी ग्रन्थि; तेल ग्रन्थि ।
Oligodon Subgriseus त्रिशर सर्प ।
Omnivorous सर्व भक्षी ।
Opossum थैली वाले जन्तु विशेष ।
Opposom अपाशयी ।
Ophidian सर्प ।
Ophidia सर्पों का वर्ग ।
Opistholypha सर्प वर्ग ।
Orang Outang वनमानुष ।
Order वर्ग श्रेणी ।
Organ इन्द्रिय; यन्त्र ।
Organism जीव ।
Osculum वहिर्मुख; वहिर्मुखी छिद्र ।
Otaria Stelleri सामुद्रिक शेर ।
Otler ऊद बिलाव ।
Otaria Ursina सामुद्रिक भालू ।
Ounce of Felis Uncia बरफ का चीता; यह जानवर बड़ा सुन्दर होता है । यह हिमालय पर लगभग ९००० फुट से १९००० फुट की ऊंचाई तक बरफ से ढकी चोटियों में मिलता है । भूतान में इसे "साह" कहते हैं ।
Ovary डिम्ब ग्रन्थि ।
Oviparous अंडज; वे प्राणी जो अंडों के द्वारा उत्पन्न होते हैं ।
Oviduct डिम्बनाली ।
Ovisac डिम्ब थली, डिम्बकोष ।
Ovis भेड़ ।
Ovis nahu भारल; यह एक जाति की भेड़ है जो कुमायूं गढ़वाला के पहाड़ों में पाई जाती है ।
Ovis Ammon न्याग भेड़ की यह उपजाति हिमालय की हिमाच्छादित चोटियों पर लगभग १५००० फुट की ऊँचाई पर मिलती है । इसके सींग बहुत मोटे होते हैं ।
Ovis Aries घरेलू भेड़ ।
Ovis cycloceros उरियल; यह एक जाति की भेड़ है जो पंजाब के पहाड़ों में दिखलाई देती ।
Ovum डिम्ब कोषाणु; आर्त्तव बीज, स्त्री का रजोरेणु ।

# P

Pachyoler mata मोटी खाल वाले ।
Pancreas क्लोम, क्लोम ग्रन्थि ।
Pancreatic duct क्लोम प्रणाली ।
Pancreatic juice क्लोम रस ।
Parasite परोपजीवी ।
Parasitic परजीविक ।
Parasitism परोपजीवित्व, परजीवित्व ।
Parthenogenesis कार्मनिता ।
Panther तेंदुआ ।
Paradoxuras musanga ताड़ की बिल्ली ।
Paradoxurus Bonder बिज्जार ( बिज्जार )
Perissodactyle विषम संख्यक खुरवाले जन्तु ।
Peramelidoe खरगोश के समान जन्तु विशेष, जो आस्ट्रेलिया में पाये जाते हैं ।
Pectinal फणीदार मछली ।
Pharynx ग्रासनिका, गलकोष ।
Pink मोदक मत्स्य ।
Pigment र क ।
Pisces मत्स्य वर्ग ( इसमें "शार्क" और " रे " आदि मछलियों का समावेश होता है )
Pisciculture मत्स्य संवर्धन विज्ञान, कृत्रिम उपायों से मच्छियों को पालने तथा बढ़ाने की विद्या ।
Plantigrade पद तलचर ।
Placental नालोत्पन्न, नाल से उत्पन्न होने वाले ।
Plasma रक्त रस ।
Polymorphism बहुरूपत्व, बहवाकृति, विभिन्नाकृति ।
Polyembryony बहुभ्रुणत्व ।
Poison gland विष ग्रन्थि ।
Potoroos चूहे कांगरू ।
Potoroos Tridactylus साधारण चूहे कांगरू ।
Porculia Salvania छोटा सुअर, सुअर की यह बहुत ही छोटी जाति है । नेपाल में इसे सानो दनेल कहते हैं ।
Portax Pictus नील गाय, हरिण वंश की यह बहुत बड़ी जाति है । यह केवल भारतवर्ष में पाई जाती है । इनके शरीर में हरिण और गाय दोनों के जाति-लक्षण दिखलाई देते हैं । ये जन्तु मध्यभारत में तथा सतलज तथा यमुना नदियों के बीच बहुतायत से पाये जाते हैं ।
Pool Fish सरोवर मत्स्य ।
Pollach | Pollock } पोलक मत्स्य (यह कॉड जाति की मछलियों में से है ।)
Polyodontophis Subpunctatus धब्बेदार सांप ।
Premolars दूध की दाढ़ ।
Primates प्रधान भागीय ।
Proboscidea गजवंश, सूंड़वान् जानवरों का वर्ग, इसमें हाथी का समावेश होता है ।
Proteroglypha त्रिधारी सर्प वर्ग ।
Protoplasm आदि जीवत्व ।
Protozoa आद्य प्राणी, आदि जीव ।
Prawn जलचर प्राणी विशेष ।
Presbytis लंगूर; काले, मुँह का बन्दर ।
Presbytis Entellus लंगूर विशेष ।
Preryopthalmus गोलाक्षी ।
Pro cyon Lolor रेकून ।
Pseudopodium क्षण पद, उपपाद ।
Pseudotetramera } Pseudotrimera } असत्चतु, सधि प्राणी वर्ग ।
Pteromys Petaurista उड़ने वाली भूरी गिलहरी ।
Pteropodidae फलाहारी वंश का चमगीदड़ ।
Pteropus Edwardsi बादूल ।
Pterosauria उड़नशील रेंगने वाले प्राणी । यह प्राणी जाति अब पृथ्वी से नष्ट हो गई ।
Pupa पूर्णाङ्ग अवस्था प्राप्ति की प्रथमावस्था ।
Purse Crab दीर्घकाय केंकड़ा, यह सीलोन, मारिशिप्स आदि द्वीपों में पाया जाता है । यह जमीन के अन्दर रहता है और फलों पर—खास तौर से—नारियल पर अपना गुजर बसर करता है ।
Python अजगर ।
Python Molurus अजगर ।

## Q

Quadrumana चौदन्ते।
Queenfish मत्स्य राणी। यह मछली अमेरिका केलिफोनिया में पाई जाती है। इसकी पीठ आस्मानी रंग की होती है।

## R

Rabit खरगोश।
Rectum मलाशय; मल नाली।
Red blood corpuscle लोहित कणिका।
Regeneration पुनर्जन्म; नवोत्पत्ति; पुनरुत्पत्ति।
Remora गति विरोधक मत्स्य (यह मछली जहाज की गति विधि में हरकत पहुँचाने के लिये मशहूर है।)
Reptila रेंगने वाले प्राणियों का वर्ग।
Reproduction जनन।
Reproductive Organ जननेन्द्रिय।
Reptiles उरंगम; वे प्राणी जो पेट के वल पर रेंगते हैं।
Retina अक्षिपट।
Retractile Claws संकुचन शील पंजे।
Rhinoceros गैंडावंश।
Rhinoceros Indicus भारतीय बड़ा गैंडा।
Rhinoceros Javanicus जावा का गैंडा।
Rhinoceros Sumatranus सुमात्रा का गैंडा।
Rhinoceros Africans अफ्रीका का गैंडा।
Ringed Snake वलयाकार सर्प।
Rodent कर्तदंती, खुतरने वाला जन्तु।
Rock-Snake चट्टानों में रहने वाला सर्प।
Rotalina चक्र रन्ध्री।
Rotifers चक्रधारी।
Royal Fish शाही मत्स्य।
Ruminants रोमान्थकार।

## S

Sac कोष, थैली।
Saliva लाला।
Salivary duct लाला प्रणाली।
Salivary gland लाला गण्ड; लाला ग्रन्थि।
Samophis longifrous दीर्घमाल सर्प।
Saprophyte मृतजीवी; मृत प्राणियों के शरीर पर निर्वाह करने वाला।
Saprophytism मृत जीवित्व।
Salmon मत्स्य विशेष (यह मच्छी स्वादिष्ट मांस के लिये मशहूर है।)
Sawfish दांतेदार थूथनवाली मच्छी।
Sauropterygia रगने वाले प्राणी विशेष (इस जाति के प्राणियों की गर्दन लम्बी रहती थी। अब यह जाति पृथ्वी से उठ गई है।)
Sciuridae } गिलहरी वंश।
Scuyridae }
Scuirus malabari मलाबार की जंगली गिलहरी।
Scuirus maximus कराट।
Scuirus Palmarum धारीदार गिलहरी। इस उपजाति के जानवर भारतवर्ष में सब जगह मिलते हैं। भारत को छोड़ कर अन्यत्र कहीं भी यह नहीं मिलती।
Secundates द्वितीय भागी।
Sea-dog सील मत्स्य (सस्तन)।
Sea-snake समुद्रीय सर्प।
Semnopithecus nasalis बड़ी नाक का बंदर।
Self-fertilization स्वगर्भाधान।
Serpent सांप।
Sex लिंग।
Sexual लैङ्गिक।
Sexual reproduction लैङ्गिक जनन; स्त्री पुरुषों के संयोग से होने वाला जनन।
Shark नक्रमत्स्य (यह मच्छी तीस से लगा कर चालीस

फुट तक लम्बी होती है। यह दूसरी जाति की मछलियों पर अपना उदर निर्वाह करती है। मनुष्यों पर भी यह आक्रमण करबैठती है। इस के कलेजे से तेल निकाला जाता है।
Shoal मत्स्य समुदाय।
Shrimp झींगा मछली।
Simia Satyrus वनमानुष विशेष।
Simotes arnensis द्विशर सर्प।
Sirenia दरयाई गाय।
Skeleton कंकाल।
Skin त्वक्; चर्म।
Skull खोपड़ी।
Snake stone सर्प मणि; नाग मणि।
Snake सर्प।
Snapping turtle जल कछुआ (यह अमेरिका में पाया जाता है। यह अपने जबड़े से भक्ष्य प्राप्त करता है।)
Sole मछली विशेष।
Soft shelled turtle मृदु कवची कछुआ (यह एशिया अफ्रिका तथा उत्तर अमेरिका में पाया जाता है।)
Soricidae छुछुंदर वंश।
Sorex Caerulescens भारत का साधारण छुछुंदर।
Sorex Vulgaris युरोप का छुछुंदर।
Sperm शुक्राणु।
Species जाति; उपजातियाँ।
Spermatozoon शुक्राणु।
Spleen प्लीहा।
Squapata सर्प वर्ग।
Starfish तारक मत्स्य।
Stomach जठर, उदर; पाकस्थली।
Structure रचना; शरीर गठन।
Sturgeon fish कंटकयुक्त मत्स्य।
Sub family antilopinae हरिण उपवंश।
Sub-Indicus भारती वनैला सुअर।
Sus Bengalensis बँगाल का सुअर।
Susneel gherriensis नीलगिरी का सुअर।
Sus Scrofa साधारण वनैला सुअर।
Symboisis अन्योन्य जीवीत्व; सहयोगिता।
Symmetry समता।

---

# T

Taurine गोवंश।
Taurus युरोप के बिना ढूबड़ के गाय बैल।
Tendon कन्डरा।
Terrapin कछुआ।
Testis शुक्राणु ग्रन्थि।
Theromorpha सस्तन भूचर रेंगनेवाले प्राणी (इस जाति के प्राणी अब पृथ्वी से नष्ट हो गये हैं।)
Thorax वक्षस; छाती।
Thunder snake गर्जन सांप।
Thylacenus आस्ट्रेलिया का बाघ।
Thyroid गल ग्रन्थि।
Tiger Cat बाघ दशा, मच्छ बाग रूल; यह बंगाल में अधिकता से पाई जाती है।
Tiger बाघ; यह भी बिल्ली वंश का प्राणी है।
Tissue धातु।
Tortoise साधारण कछुआ।
Torpedo टार्पेडो मत्स्य (एक प्रकार का मत्स्य विशेष जिसके स्पर्श से बिजली सरीखा धक्का लगता है)।
Trachea श्वासनली, श्वास मार्ग।
Tropidonotus Piscator ढेंढू।
Tront मीठे पानी में रहने वाली एक जाति की मछली।
True molars वास्तविक दाढ़।
Tupaia पेड़ों का छछूंदर।
Tupaia Peguana सिकिम का वृक्षवासी छछूंदर।
Turbot मछली विशेष (यह खाने के काम में लाई जाती है। इसका वजन १० से ४० पौंड तक होता है।
Turtlet समुद्र का छोटा कछुआ।
Typlops बिल में रहने वाले ऊर्ध्व दंत सांप।

## U

Ungulata एक खुरी ।
Ungulate खुरदार जन्तु ।
Ureter गविनी ।
Urethra मूत्र नाली ।
Ursidae भालूवंश ।
Ursus भालू ।
Ursus Pro-cyou रेक्कून ।
Ursus Cercoleptes किन काजू ।
Ursus Nasua कोटी ।
Ursus Tebetanus तिब्बत का काला भालू ।
Ursus Malayanus मलाया का काला भालू ।
Ursus Arctos भूरा भालू ।
Ursus Isabellinus हिमालय का भूरा भालू ।
Ursus Maritimus ध्रुव का भालू ।
Uterus जरायु ।

## V

Vacuole क्षुद्र कोष ।
Vent गुह्य प्रदेश ।
Viper विपारी सर्प ।
Viviparous जरायुज ।
Viverridae सिवेट वंश ।
Viverra Malaccenis मुश्क बिल्ली; महाराष्ट्र में इसे "कस्तूरी" और बंगाल में "गंध गोकुल" कहते हैं ।

## W

Waders कर्दमचारी ।
Whale देवमत्स्य ( सस्तन ) ।
Wheel-animalcule चक्र प्राणक ।
Whip-snake पतला सांप ( यह सांप वृक्षों पर पाया जाता है ) ।
White blood Corpuscle श्वेत रक्त कणिका ।
Wing पर; पक्ष ।
Wolf-dogs भेड़िया सदृश कुत्ते ।
Wood-tortoise कछुआ विशेष ( यह उत्तर अमेरिका में पाया जाता है ) ।

## Y

Yak वनचोर ।
Yolk अंडपति ।

## Z

Zebra जेबरा ।
Fquus Zebra पहाड़ी ज़ेबरा ।
Equus Burchella बर्चल का जेबरा ।

THE

TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI

# DICTIONARY

OF

LEGAL TERMS

THE

# TWENTIETH CENTURY ENGLISH-HINDI DICTIONARY OF LEGAL TERMS

## A

Abactor जानवर-चोर; पशु-समूह को एक साथ चुराने वाला; जानवरों या मवेशियों के झुण्ड को हाँककर भगा लेजाने वाला; जो लोग मवेशियों के झुण्ड को चुराकर भगा लेजाते हैं, उनके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है.

Ab-Alienation जायदाद सौंप देना; अपनी जायदाद व वस्तुओं को या उन पर के अधिकार को कानूनी साधनों द्वारा दूसरों को सौंपना.

Abandon त्यागना, परित्याग करना; छोड़ना; स्वाधिकार त्याग करना; अपने अधिकार या स्वत्व को छोड़ना; दस्तबरदारी करना.

Abandonment परित्याग; स्वाधिकार त्याग; अपने अधिकार या स्वत्व का त्याग; दस्तबरदारी। कानूनी परिभाषा में abandonment का एक विशेष अर्थ है। जब यह शब्द कानून में प्रयुक्त होता है तब उसका मतलब उस अधिकार त्याग से होता है जो स्वेच्छापूर्वक पूरी जानकारी के साथ किया जाता है और जिसमें किसी प्रकार का धोका या अनुचित दबाव नहीं होता है. इस प्रकार के कानूनी अधिकार-त्याग के कुछ उदाहरण ये हैं:—

(१) कोई कर्जदार अपनी सारी सम्पत्ति को इसलिये छोड़दे कि लेनदार ( Creditors ) उसमें से अपना कर्ज वसूल करलें.

(२) किसी दिवानी मुकद्दमे में मुद्दई ( वादी ) खर्च देकर या न्यायालय की आज्ञा लेकर अपने दावे में कीगई मांगों में से किसी मांग को त्याग दे या वापस लेले.

(३) फौजदारी दावों में कुछ को छोड़कर अन्य अभियोग केवल न्यायालय की आज्ञा से ही वापिस किये जासकते हैं, जिसे फौजदारी में Compounding the offences कहते हैं (देखो भारतीय-दण्ड विधि की धारा ३४५ Criminal Procedure Code Section 345)

(४) इसी प्रकार यदि अभियोक्ता यानी मुस्तगीस अभियोग न चलाना चाहे तो मुकद्दमे का अन्त हो जाता है.

Abandonment of Action or Claim अपने मुकद्दमे या उसकी किसी मांग को छोड़ना। जैसा कि उपरोक्त उदाहरण २ में दिखलाया गया है, जाब्ता दीवानी के ऑर्डर २३ रूल १ के अनुसार यदि न्यायालय की सम्मति में किसी कानूनी दोष या त्रुटि के कारण दावा चलने योग्य न हो अथवा अन्य किसी कारण से दावे का नवीन रूप से पुनः चलाना आवश्यक हो तो न्यायालय खर्च आदि लेकर वादी को अपना दावा त्यागने या वापस लेने के लिये तथा उसके बदले में फिर से नवीन दावा करने की आज्ञा दे सकता है। किन्तु न्यायालय से इस प्रकार की आज्ञा न लीगई हो तो छोड़ी हुई मांग के लिये पुनः दावा करने का अधिकार नहीं रहता.

Abandonment of suit by election by

minor नाबालिग द्वारा दावे का त्याग। अल्पायु या नाबालगी में चलाये गये दावे को कानूनी आयु अर्थात बालिगी (वयस्कता) प्राप्त होने पर त्याग देना या वापिस लेना। इसका खुलासा जाब्ता दीवानी के आर्डर २१, रूल १२ में दिया गया है

Abandonment of an execution इजराय छोड़ना, कुर्क किये हुए सामान को छोड़ देना

Abandonment of distress कुर्की न करना

Abandonment of domicile निवासस्थान त्याग देना (domicile शब्द देखिये)

Abandonment of easement सुखाधिकार का त्याग, भोगाधिकार का त्याग; व्यवहार-स्वत्व का त्याग, हक़ असाईश को छोड़ देना (Easement शब्द देखिये)

Abandonment of excess दावे की बढ़ती को छोड़ना, अपने दावे को अदालत के निश्चित अधिकार-क्षेत्र या अख्त्यार समाअत (Jurisidiction) में लाने के लिये उस दावे की मांग को उस हद तक कम कर देना, जिससे कि दावा उक्त अदालत के अधिकार क्षेत्र में आसके

Abandonment of childern बालकों को त्याग देना या छोड़ देना, बच्चों के पालन पोषण करने के भार से बचने के लिये उन्हें कहीं छोड़ जाना.

भारतीय दण्डविधान की धारा ३१७ के अनुसार जो माता पिता या अभिभावक १२ वर्ष से कम के बच्चों को सदा सर्वदा के लिये त्याग देने की इच्छा से कहीं छोड़दें तो इस अपराध के लिये उन्हें ७ वर्ष का कारावास और जुर्माना या दोनों ही दण्ड हो सकते हैं। यदि इस प्रकार से त्यागा हुआ बालक या बालिका मर जाय तो त्यागने वाले पर हत्या का अभियोग तक चल सकता है

Abandonment यह शब्द ब जहाजी बीमे के सम्बन्ध में काम आता है, तब इसका विशेष अर्थ होता है। अर्थात् जब बीमा किये हुए जहाज का मालिक यह देखे कि समुद्र यात्रा में उसके जहाज को आसानी से न भरने लायक हानि पहुँची है, तो वह उसे (जहाज को) उसी अवस्था में बीमा कम्पनी के सुपुर्द कर देता है। ऐसा करने से बीमा कम्पनी जहाज के मालिक की क्षति पूर्ति करती है अर्थात् वह उसे बीमे की पूरी रकम देदेती है। किन्तु बीमा कम्पनी को इस प्रकार के जहाज के टूटने की खबर यथासमय मिल जानी चाहिये.

Abandonee वह व्यक्ति जिसके पक्ष में कुछ छोड़ा जाय

Abate कम करना, घटाना.

Abatement कमी, घटाव, अंग्रेजी कानून में इस शब्द का तीन विशेष अर्थों में उपयोग होता है, जिसका खुलासा नीचे लिखे अनुसार है.

Abatement of Legacies वसीयतें कम होना। यदि किसी वसियतदार की सम्पत्ति इतनी न हो जिससे उसकी वसियतें और कर्ज दोनों चुकाये जासकें तो उसका कर्ज चुकाने के लिये उसकी वसियतें कुछ कानूनी नियमों के अनुसार कम होजाती हैं, जैसा कि उत्तराधिकार कानून (Indian Succession Act) की धारा ३३० तथा अन्य धाराओं में कहा गया है। इस कानून (Act) की धारा ३२५ के अनुसार वसियतनामों को पूरा करने के पहले वसियत करने वाले का कर्ज चुकाना आवश्यक है। इसीलिये वसियतों के घटने या कम होने का उपरोक्त नियम काम में लाया जाता है, वसियतें किस प्रकार कम की जाती हैं, यह बात निम्नलिखित उदाहरण से स्पष्ट होजायगी मान लीजिये 'क' ने ५०० रु० कीमत की एक अंगूठी 'ख' के नाम वसियत की और १००० रुपये कीमत का एक घोड़ा 'ग' के नाम वसियत किया। किन्तु 'क' की बाकी बची हुई सम्पत्ति उसका सारा कर्ज चुकाने के लिये पर्य्याप्त न हुई। और इसमें ५००) की कमी पड़ती हो तो कर्जा पूरा करने के लिये यह रकम उपरोक्त अंगूठी व घोड़े को बेचकर वसूल हुए रुपयों में से ली जावेगी। अतः ऐसा करने पर केवल १०००) शेष रहे। अब यह १०००) रुपये 'ख' और 'ग' में उनकी वसीयतों के अनुपात से बाँट दिये जावेंगे, जिससे 'ख' को ३३३ रु० ५ आने ४ पाई और 'ग' को ६६६ रु० १० आने ८ पाई मिलेंगे। इस प्रकार उनकी प्रारम्भिक वसियतें घट जायँगी (Legacies शब्द देखो).

Abatement of purchase money क्रय मूल्य का न्यून करना, क्रय मूल्य में कमी करना, खरीद-कीमत को घटाना; मूल्य या कीमत कम करना। यदि कोई विक्रेता या बेचने वाला अपनी सम्पत्ति को वास्तविक

से अधिक बतलाकर उसका क्रय-मूल्य निश्चित करा ले तो खरीदने वाला मूल्य देते समय विक्रेता को इस बात के लिये विवश कर सकता है कि वह (विक्रेता) अपनी वास्तविक सम्पत्ति के अनुसार मूल्य में कमी करदे.

Abatement of Legal Proceedings कानूनी कार्य्यवाही का बन्द होना; मुकद्दमे का समाप्त होजाना; बिना कुछ निर्णय या फैसला हुवे बीचही में मुकद्दमे का समाप्त होजाना, जब मुकद्दमे का आधार नष्ट होने के कारण मुकद्दमा समाप्त हो जाता है, तब उसके लिये इस शब्द का प्रयोग होता है.

Abatement of litigation by death मृत्यु से मुकद्दमे की समाप्ति; मुद्दई (वादी) या मुद्दालेह (प्रतिवादी) के मरने पर किसी अन्य व्यक्ति को दावा चलाने का अधिकार न रहे तो वह मुकद्दमा वहीं समाप्त हो जाता है। (देखो जाब्ता दीवानी आर्डर, २२).

Abatement of nuisance कष्ट-नाश; उत्पात नष्ट करना. यह उस कानूनी अधिकार का नाम है जिसके बल पर अपने को कष्ट या तकलीफ़ पहुँचाने वाली वस्तुओं को बिना अदालत की शरण लिये नष्ट किया जा सकता है। किन्तु सार्वजनिक कष्टों या उत्पातों को उत्पन्न करने वाली वस्तुओं को नष्ट करने का अधिकार किसी व्यक्ति विशेष को नहीं है.

Abatement of Rent किराया कम लेना; दस्तावेज या हस्त लेख में निश्चित किये हुए किराये से कम लेने के अर्थ में उक्त शब्द व्यवहृत होता है.

Abatement, Plea in, मुकद्दमे की समाप्ति के लिये उज्रदारी; प्रतिवादी द्वारा उठाई गई यह उज्रदारी कि किसी कानूनी दोष के कारण उसके खिलाफ़ चलाया हुआ मुकद्दमा आगे नहीं चल सकता. इसलिये दावे के आधार व वास्तविकता पर विचार किये बिना ही दावा खारिज़ या समाप्त हो जाना चाहिये.

Abator or Abater उत्पात विनाशक; तकलीफ़ देह या कष्टदायक वस्तुओं को नष्ट करने वाला.

Abbreviature संक्षिप्त मसौदा.

Abdication राजगद्दी छोड़ना; राज सिंहासन त्यागना; अधिकार त्याग; अपनी इच्छा से राज्याधिकार छोड़ने को Abdication कहते हैं। न्यायाधीश या अन्य अधिकारी अपनी अवधि से पूर्व अधिकार त्याग दें तो उसके लिये भी यह शब्द व्यवहृत होता है.

Abduction अपहरण; बलपूर्वक या धोके से किसी मनुष्य और विशेष कर स्त्री या बच्चे-को भगा ले जाना। भारतीय दण्ड विधान धारा ३६२ के अनुसार किसी मनुष्य को बलपूर्वक या फुसला कर एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाने के अर्थ में इस शब्द का प्रयोग होता है। यह एक फौजदारी अपराध है. इस प्रकार के अपराधों का वर्णन भारतीय दण्ड विधान (Indian Penal Code) की धारा ३६४, ३६५, ३६६ तथा ३६७ आदि में किया गया है.

Abere Murder नृशंस हत्या; ऐसी हत्या जो अचानक या क्रोध आदि में न की जाकर निर्दयतापूर्वक इरादतन की गई हो.

Abet दुष्ट-प्रोत्साहन देना; अपराधार्थ प्रोत्साहन देना; गुन्हा करने के लिये उकसाना; अयानत करना; जुर्म या अपराध करने के लिये उत्साहित करना या सहायता देना.

Abetment दुष्ट प्रोत्साहन; अपराधार्थ प्रोत्साहन। भारतीय दण्ड विधान की धारा १०७ के अनुसार निम्न लिखित कार्य Abetment की परिभाषा में सम्मिलित है:—

(१) किसी व्यक्ति को अपराध करने के लिये प्रोत्साहन देना या उकसाना.

(२) अपराध करने के लिये एक या अधिक व्यक्तियों का मिल कर षड्यन्त्र (साजिश) करना बशर्ते कि उस षड्यन्त्र के कारण वह अपराध कार्य्य रूप में परिणत हो जाय.

यहां यह भी स्मरण रखना चाहिये कि गैर कानूनी अवहेलना (Illegal ommission) करने के लिये उकसाना भी Abetment का अपराध हो सकता है। इसी प्रकार इस अपराध के लिए यह आवश्यक नहीं है कि उकसाया हुआ अपराध पूरा किया ही गया हो.

(३) जो व्यक्ति उकसाया गया हो, चाहे वह अपराध करने में समर्थ न भी हो और नहीं उसे अपराध की जानकारी हो या वह अपराध करने की इच्छा भी न रखता हो तब भी इस प्रकार के व्यक्ति को उकसाना इस अपराध के अन्तर्गत आ जाता है.

(४) किसी को दुष्ट प्रोत्साहन के लिए (Abetment) अर्थात् अपराध कार्य्य में सहायता देने के लिये उकसाना भी इस अपराध की परिभाषा में आ जाता है।

(५) षड्यन्त्र या साजिश के द्वारा दुष्ट प्रोत्साहन का अपराध (abetment) करने के लिये यह आवश्यक नहीं है कि उकसाने वाला (abettor) उकसाये हुए व्यक्ति के साथ ही मिल कर यह अपराध करे।

भारतीय दण्ड विधान में निम्न लिखित प्रकार के Abetments का वर्णन है.

(१) भारतीय दण्ड विधान की धारा १०८ ए के अनुसार यदि कोई कार्य्य जो ब्रिटिश भारत में अपराध है, उसे ब्रिटिश भारत के बाहर करने के लिये ब्रिटिश भारत में रह कर प्रोत्साहन देना भी अपराध है

(२) यदि उकसाया हुआ अपराध कर लिया गया हो और इस प्रकार के उकसाने या प्रोत्साहन के लिये कोई दण्ड निश्चित न हो तो उस प्रोत्साहन के लिये वही दण्ड दिया जायगा जो उस अपराध के लिये है. (देखो दण्ड विधान की धारा १०९).

(३) यदि कोई व्यक्ति किसी को उकसावे और वह व्यक्ति जो उकसाया गया है, उकसाने वाले से भिन्न नियत से उस अपराध को करे तो भी उकसाने वाले को उसी अपराध की सजा मिलेगी जिस अपराध के करने की नियत व जानकारी से उसने उकसाया था (देखो दंड विधान की धारा ११०).

(४) यदि कोई मनुष्य किसी को कोई एक अपराध करने के लिये उकसावे, पर वह मनुष्य जो उकसाया गया है कोई दूसरा ही अपराध कर बैठे, और वह अपराध उसी उकसाने या प्रोत्साहन के परिणाम स्वरूप सम्भव हो या उसी उकसाने के प्रभाव या साजिश में किया गया हो तो उकसाने वाला इस दूसरे अपराध के उकसाने के लिये भी उत्तरदायी होगा (दण्ड विधान धारा १११)

(५) उपरोक्त अवस्था में यदि किये हुए भिन्न अपराध के अतिरिक्त उकसाया हुआ अपराध भी किया गया हो और यह एक अलग अपराध हो तो उकसाने वाला (abettor) दोनों में से प्रत्येक अपराध के लिये दंड का भागी होगा जैसा कि दण्ड विधान की धारा ११२ में वर्णित है.

(६) धारा ११० के समान धारा ११३ के अनुसार यदि उकसाने वाला किसी विशेष परिणाम की इच्छा से उकसावे किन्तु वह किसी दूसरे परिणाम को उत्पन्न करने वाले अपराध के लिये उत्तरदायी ठहरे और उसे यह ज्ञात हो कि उसके उकसाने से यह परिणाम भी निकल सकता है तो ऐसी स्थिति में उकसाने वाला इस दूसरे निकले हुए परिणाम के लिये भी उसी प्रकार उत्तरदायी होगा मानो उसने उसी परिणाम की इच्छा से उकसाया हो.

(७) यदि उकसाने वाला अपराध करते समय उपस्थित हो तो वह अपराध करने वाला भी समझा जावेगा (धारा ११४).

Abettor उकसानेवाला; अपराध-प्रोत्साहक; दुष्ट कार्य्य-प्रोत्साहक; दुष्ट प्रोत्साहन देने वाला; अपराध-कार्य्य में सहायता देने वाला.

किसी कार्य्य की कानूनी अवहेलना (illegal Ommission) करने का प्रोत्साहक (abettor) होने के लिये यह आवश्यक नहीं है कि उन प्रोत्साहक पर भी उस कार्य्य के करने की कानूनी जिम्मेदारी हो। इसी प्रकार दुष्ट प्रोत्साहन (Abetment) का अपराध करने के लिये यह आवश्यक नहीं है कि उकसाया हुआ अपराध किया ही जावे और न यह आवश्यक है कि प्रोत्साहित मनुष्य (वह मनुष्य जो उकसाया गया हो) अपराध करने के योग्य हो अथवा उसकी अपराध करने की नीयत या जानकारी हो.

Abeyance (तहकुवी) मुलतवी, रक्खा हुआ; अनिर्णित स्थिति; निनवारसी स्थिति, मुअतिल्लक, वह अवस्था जब कि कानूनी व अन्य अधिकार संदिग्ध या अनिश्चित स्थिति में हों या उनका निर्णय होना बाकी हो। किसी सम्पत्ति का अधिकारी होनेवाला व्यक्ति जब तक निश्चित न हो जाय तब तक वह सम्पत्ति इस अनिर्णित अवस्था (Abeyance) में समझी जाती है। हिन्दू कानून में इस प्रकार की अवस्था को स्वीकार नहीं किया गया है। इस कानून के अनुसार पुत्र के उत्पन्न होते ही और कभी कभी तो गर्भ

में रहते हुए भी पुत्र का अपने पिता की सम्पत्ति पर अधिकार हो जाता है.

Abjudicate कानूनी फैसले द्वारा देना या बदलना.

Abjuration शपथ पूर्वक परित्याग; शपथ या हलफ़ लेकर किसी अधिकार, मत, देश या वस्तु आदि को छोड़ना.

Ablocation किराये पर देना

Abode निवासस्थान; कानूनी परिभाषा में Abode उस स्थान को कहते हैं जहाँ कि एक मनुष्य का या तो चिरस्थायी निवास हो या वह उसके व्यापार अथवा अन्य कार्य्य का स्थान हो फिर चाहे वह कहीं भी रहता हो.

Abortion गर्भपात; गर्भस्राव; भ्रूणहत्या; कृत्रिम उपायों द्वारा समय से पहले गर्भ गिराना। भारतीय दण्ड-विधान धारा ३१२, ३१३ के अनुसार स्त्री की इच्छा या अनिच्छा से इस प्रकार गर्भपात करवाना एक अपराध है; किन्तु यदि माता की तन्दुरुस्ती या जीवन रक्षा के लिये गर्भपात का किया जाना अनिवार्य रूप से आवश्यक हो तो ऐसी स्थिति में गर्भपात अपराध नहीं है। दंडविधान में Abortion के लिये miscarriage शब्द का प्रयोग किया गया है.

Abridgment of damages हर्जाना घटाना; क्षतिपूर्ति की रकम कम करना; अदालत को कुछ विशिष्ट परिस्थिति में हर्जाने की रकम को कम करने का अधिकार है.

Abrogation रद्द कर देना, मंसूख करना; किसी कानून का उचित शासन अधिकार द्वारा रद्द करदेना.

Abrogation of Contract इकरार रद्द करना; जब किसी इकरार को उसके करने वाले दोनों पक्ष अपनी सम्मति से रद्द कर देते हैं, तो उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है. ( देखो Indian Contract Act S. 62 and 63 )

Abscond फरार हो जाना; भागजाना; अपराध करके अदालत से बचने के लिये उसके अधिकार क्षेत्र ( Jurisidiction ) से बाहर चला जाना या छुप जाना.

Absolute निश्चयात्मक; अंतिम; सम्पूर्ण; चिरस्थायी; अदालत का कोई नियम या आज्ञा अंतिम या निश्चयात्मक होकर तत्काल कार्य रूप में लाने योग्य हो तो उसके लिये Absolute शब्द का व्यवहार किया जाता है। जो आज्ञा केवल एक पक्ष के कहने पर, दूसरे पक्ष को बुला कर अन्तिम निर्णय होने तक दी जावे व जो बाद में बदली जासके उसे temporary; Interlocutory, Ad-interim कहते हैं ( Injunction आदि के सम्बन्ध में उपरोक्त शब्दों का उपयोग होता है )

Absolute estate सम्पत्ति पर पूर्णाधिकार; ज़ायदाद का संपूर्ण अधिकार; वह जायदाद जिस पर मालिक को देने वेचने आदि का सम्पूर्ण अधिकार हो। उदाहरणके लिये हिन्दू पुरुषकी स्वयं उपार्जित जायदाद। इसके विपरीत मर्य्यादित जायदाद ( Limited estate ) होती है जिसके रखने वाले को उसे दान देने और वेचने का पूरा अधिकार नहीं होता। जैसे हिन्दु विधवा को अपने पति की सम्पत्ति का उपभोग करने का अधिकार होता है, किन्तु विशेष अवस्थाओं को छोड़कर उसे वेचने या अन्य प्रकार से उसे किसी को देने का अधिकार नहीं होता। इस प्रकार की सम्पत्ति Widow's Estate कहलाती है.

Absolute Acceptance सम्पूर्ण स्वीकृति; किसी प्रस्ताव या शर्त को पूरी तौर से ज्यों की त्यों बिना किसी परिवर्तन के स्वीकार कर लेने के अर्थ में यह शब्द व्यवहृत होता है ( Indian Contract Act धारा ७ )

Absolve मुक्त करना; निर्दोष पाना; किसी अपराध या जुर्म से निर्दोष होकर छुट जाना.

Abstract सार; सारांश; संक्षिप्त व्यौरा.

Abstract of Pleas उत्तर का सारांश; बरियत का संक्षिप्त वर्णन; प्रतिवादी द्वारा उठाई गई आपत्तियों का संक्षिप्त व्यौरा.

Abstract of title अधिकार-प्रमाण; वह अधिकार निर्देशक प्रमाण-पत्र या दस्तावेज जिससे किसी सम्पत्ति पर अपने अधिकार या स्वामित्व का पता लग सके। जिसे देखकर ( सम्बन्धित ) सम्पत्ति को खरीदने या किराये लेने वालों को उक्त सम्पत्तिके

मालिक या अभिभावक के अधिकारों का पता लग सकता हो.

Abstract, A perfect–अबाधित अधिकार निर्देशक पत्र; सम्पूर्ण अधिकार निर्देशक पत्र; वह दस्तावेज जिससे यह मालूम हो कि सम्पत्ति के स्वामी को उस पर सम्पूर्ण व अबाधित अधिकार है.

Abstract-in-Chief मुख्य अधिकार निर्देशक-पत्र; वह abstract जोकि अन्य दस्तावेजों में वर्णित दस्तावेजों से न बनाकर वास्तविक दस्तावेजों ही से बनाया जावे.

Abuse of distress कुर्की का दुरुपयोग; कुर्क किये हुए सामान, पशु आदि को कानून के खिलाफ़ काम में लाना.

Abuse of process कानूनी कार्यवाही का दुरूपयोग. अपने प्रतिपक्षी के विरुद्ध अनुचित लाभ उठाने के लिए बदनीयती से कोई कानूनी कार्यवाही करना.

Acceleration गति—वृद्ध; कानूनी परिभाषा में इस शब्द का अर्थ शीघ्र अधिकार प्राप्ति होता है। देर से प्राप्त होने वाले अधिकार जब शीघ्र प्राप्त हो जाते हैं, जब तब उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है एक सम्पत्ति पर एक से अधिक व्यक्तियों का इस प्रकार अधिकार हो कि प्रथम अधिकारी की मृत्यु पर दूसरे अधिकारी का अधिकार हो तो इस प्रकार के दूसरे अधिकारी को Reversioner कहते हैं। पर जब वर्तमान मुख्य अधिकारी के मरने से पूर्व ही उसकी इच्छा या त्याग आदि के कारण दूसरे अधिकारी (Reversioner) को देर से प्राप्त होने वाला अधिकार शीघ्र प्राप्त हो जाय तो इस प्रकार की अधिकार प्राप्ति की गति में जो शीघ्रता होती है उसके लिये Acceleration शब्द का व्यवहार होता है.

Acceptance स्वीकृति; मंजूरी; किसी के प्रस्ताव या शर्त को स्वीकार करना। पहले किये हुए कार्य या प्रतिज्ञा को स्वीकार करना या मानना। इस प्रकार की स्वीकृति करार के रूप में कानूनन मनाइ जा सकती है.

Acceptance, Absolute पूर्ण स्वीकृति.

Acceptance of an Offer इकरार करने के उद्देश्य से दूसरे पक्ष द्वारा स्वीकृत की हुई शर्तें; एक की शर्तें जब दूसरा स्वीकार कर लेता है, तब उसे Agreement कहते हैं.

Acceptance of a bill of exchange हुंडी स्वीकारना; अपने नाम की हुन्डी पर उसे भुगताने की स्वीकृति के अर्थ में दस्तखत करना.

Acceptance of service सूचना स्वीकार करना; अपने मुवक्किल (पक्षकार) के बदले किसी वकील मुख्त्यार या प्रतिनिधि द्वारा अदालती सूचना या नोटिस का लेना या मंजूर करना.

Access प्रवेश, पहुंच, रसाई; बच्चे के 'जायज' या 'नाजायज' होने के प्रश्न पर यह विचार करना कि गर्भाधान के समय बच्चे की माता का अपने पति के पास पहुँच या भेंट हो सकती थी या नहीं जिससे कि बच्चे का होना सम्भव हो सके। यह बात कानून की दृष्टि से विचारणीय है (देखो Evidence Act धारा ११२)

Accession राज्याधिकार प्राप्ति; अधिकार प्राप्ति; सम्पत्ति पर अधिकार प्राप्त करने का नियम; सम्पति व वस्तुओं पर अधिकार होने पर उनमें जो वृद्धि या बढ़ती हो जाय उस पर भी अधिकार होना। जैसे नदी का पाट घटनेपर जो जमीन निकल आवे उस पर निकटस्थभूमि के स्वामी का अधिकार इसी नियम से मानाजाता है.

Accessory सहायक; अपराध-सहकारी; शरीक-जुर्म; फ़ौजदारी कानून में Accessrory उसे कहते हैं जो स्वयं अपराध न कर के उसके करने के पूर्व या बाद में सहायता दे; इस प्रकार के 'सहायक' के निम्न लिखित प्रकार हैं.

Accessory before the fact पूर्व सहायक; वह व्यक्ति जो अपराध करते समय उपस्थित न हो, किन्तु जो उसे करने के लिये अन्य व्यक्ति को तैयार करे, सहायता या आज्ञा दे.

Accessory after the fact पश्चात् सहायक अर्थात् वह व्यक्ति जो अपराध हो जाने पर अपराधी को जान बूझ कर सहायता दे, जैसे कोईमनुष्य यह जानता हुआ कि एक व्यक्ति ने कानूनी अपराध किया है उसे सान्त्वना दे, छुपावे, या छुपाने में सहायता दे या उसे न्यायालय द्वारा गिरफ्तार या दण्डित होने से बचाने का यत्न करे, तो उसके लिये उक्त शब्द व्यवहृत होगा.

Accessory to adultery व्यभिचार में सहायक; तलाक या विवाहविच्छेद के मुकद्दमों में यह मुहाविरा उपयोग में आता है। इसका तात्पर्य यह है कि यदि पति या पत्नी स्वयं परस्पर किसी अन्य से व्यभिचार करने में सहायता दें, या प्रवृत्त करे तो वे इस व्यभिचार के कारण एक दूसरे को तलाक नहीं दे सकते.

Accessory licenses सहायक अधिकार आज्ञा। यदि किसी अधिकार का उपभोग करने के लिये अन्य साधारण अधिकार अनिवार्य हों तो मुख्य अधिकार के उपभोग करने की आज्ञा प्राप्त करने पर ये अधिकार भी उसी आज्ञा में सम्मिलित समझे जाकर प्राप्त हो जाते हैं (देखो Indian Easement Act s 55)

Accessory rights सहायक उपभोगाधिकार; वे अधिकार जो किसी सुखाधिकार ( Easement ) का उपभोग करने के लिये आवश्यक हों। इसका स्पष्टिकरण निम्न लिखित उदाहरण से हो जायगा। मान लीजिये 'क' को 'ख' की दीवाल पर सहारे का भोगाधिकार प्राप्त है। अगर किसी कारण से उक्त दीवाल टूट जावे तो उक्त भोगाधिकार के अनुसार 'क' को यह अधिकार होगा कि वह उस दीवाल की मरम्मत करवाने के लिये 'ख' की जमीन पर चला जाय ( देखो Indian Easement Act s 24 )

Accident आकस्मिक दुर्घटना। ऐसी दुर्घटना जो विना किसी बदनियती तथा परिणाम की साधारणतः कल्पना न होने के कारण अचानक हो गई हो। अपने कानूनी अधिकार को कानूनी तरीके से व्यवहार में लाते समय यदि इस प्रकार की "आकस्मिक दुर्घटना" से कोई जुर्म या अपराध होजावे तो वह दण्डनीय नहीं समझा जाता ( देखो भारतीय दण्डविधान धारा ८०) किन्तु क्षतिपूर्ति आदि दीवानी मामलों में किसी को हानि पहुँची हो तो उसके लिये हर्जाना लिया जा सकता है.

Accommenda जहाजी इकरार। जब कोई व्यक्ति अपना माल जहाज के मालिक को इस शर्त पर सौंप दे कि उसे बेच कर जो लाभ हो वह दोनों बांट लेंगे और यदि कुछ भी मुनाफा न हो तो माल की बिक्री का सारा रुपया माल के स्वामी का होगा इस प्रकार के इकरारनामे को Accommenda कहते हैं।

Accord क्षति पूरक इकरार या समझौता; वह समझौता जो दो ऐसे आदमियों या पक्षों में किया जाता है, जिनमें एक क्षति पहुँचाने वाला हो और दूसरा वह हो जिसे क्षति पहुंचाई गई हो, क्षति पूरक समझौता हो जाने पर अदालत में कार्य्यवाही करने का अधिकार नहीं रहता.

Accomplice अपराध संगी. अपराध में सहकारी. शरीक जुर्म; अपराध करने में साथ देने वाला। Abetor Accessory आदि भी Accomplice हो सकते हैं। अपराधी के साथ उन पर भी मुकद्दमा चलाया जा सकता है. कानून शहादत या कानून साक्षी ( Evidence act ) की धारा १३३ के अनुसार उक्त अपराध संगी (Accomplice) अपने साथ के अभियुक्त के विरुद्ध साक्षी दे सकता है और उस साक्षी के आधार पर अभियुक्त को दण्ड देना गैर कानूनी नहीं है। पर धारा ११४ उदाहरण 'बी' के अनुसार अपराध संगी या शरीक जुर्म ( Accomplice ) की साक्षी या गवाही तब तक विश्वास योग्य नहीं समझी जाती, जब तक कि उसके मुख्यांश का समर्थन न हो जाय। अपराध संगी ( Accomplice ) का मरते समयका बयान भी गवाही में दिया जा सकता है.

Accomplice और Informer में भेद है। Accomplice वह है जो जुर्म करने ही के इरादे से अपराध करने में शामिल होता है और Informer वह है जो केवल अपराधी का भण्डा फोड़ करने तथा उस अपराधी की सूचना पुलिस को देने के लिये अपराधी का साथ देता है.

Account हिसाब; लेखा

Accounts, a suit for—हिसाबफैमी का दावा; प्रतिवादी, जो वादी को हिसाब देने के लिये कानूनन बाध्य है, यदि वादी को हिसाब न दे तो उस पर ( प्रतिवादी पर ) हिसाब देने के लिये किए हुए दावे के अर्थ में उपरोक्त कानूनी मुहाविरा प्रयुक्त होता है.

Accounts, falsification of—हिसाब में जालसाजी करना; हिसाब या उसके किसी इन्दराज में बद नियती से काट छांट करना या घटाना बढाना। भारतीय दण्ड विधान की धारा ४७७ ए के अनुसार यह एक अपराध है.

Accounts, Election निर्वाचन का हिसाब; चुनाव का हिसाब (इसके सम्बन्ध में विस्तृत हाल Dictionary of Political Terms का Election शब्द देखो.)

Accountable receipts उस रुपया या वस्तु की रसीद जिसका हिसाब रसीद देनेवाला बाद में दे.

Accredit अधिकार देना; अन्तर्राष्ट्रीय कानून की परिभाषा में राजदूत या एक राष्ट्र के दूसरे राष्ट्र में रहने वाले प्रतिनिधि को आवश्यक प्रमाण पत्र आदि देकर अपने पद के योग्य पूर्ण सम्मान व अधिकार का अधिकारी बनाना.

Accretion बढ़ाव; वृद्धि, इज़ाफ़ा; नदी या समुद्र के पानी के घट जाने से निकली हुई भूमि के उसके निकटस्थ भूमि में मिलने से जो भूमि में वृद्धि होती है उसके लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। यह भूमि–वृद्धि दो प्रकार से होती है। (१) पानी के साथ बह कर आने वाली मिट्टी व रेत के जमने के कारण बनी हुई जमीन के मिलने से। (२) समुद्र आदि के पानी के सिकुड़ जाने के कारण उसमें से निकली हुई जमीन के मिल जाने से.

Accrimination दोषारोपण, किसी व्यक्ति को जुर्म या अपराध करने वाला बतलाना.

Accroach राज्याधिकार का उपभोग करने का प्रयत्न करना.

Accrue जमाहोना, बढ़ना, उपजना, उत्पन्न होना; जैसे मूल या असल धन में ब्याज का बढ़ना, (२) वादी के लिये दावा करने का अधिकार उत्पन्न होना। जब इस प्रकार की बढ़ती या अधिकार-प्राप्ति बिना किसी विशेष प्रयत्न के केवल कालयापन या पहले के किसी अधिकार के फल स्वरूप प्राप्त हो तो उसके लिये Accrue शब्द का प्रयोग किया जाता है। Accural इसकी संज्ञा है.

Accruing cost वह खर्च जो अदालत के फैसले के बाद होता है; हुक्मनामे के बाद होने वाला खर्च.

Accumulation संचय, संग्रह, स्वतः वृद्धि, जमा करना; एकत्रीकरण। जैसे किसी को उसके जमा किये हुए धन का ब्याज देने के बजाय उस ब्याज को मूल रकम के साथ जमा करते जाना। इस प्रकार जमा करने के निश्चित कानूनी नियम हैं, जिनके द्वारा अनिश्चित समय के लिये Accumulalion नहीं किया जा सकता (देखो स्वत्वार्पण क़ानून Transfer of Property Act की धारा १७).

Accumulative Judgment वह अदालती फैसला जिस में एक अपराध की सजा खत्म होने पर दूसरे अपराध की सजा प्रारम्भ होने का निर्णय हो। दो अपराधों की सजा एक साथ (Concurrently) न चल कर एक के बाद दूसरी चले.

Accusation अपराधरोपण; इल्ज़ाम; जुर्म लगाना.

Accused अभियुक्त, मुल्ज़िम, आरोपी जिस पर अपराध लगाया गया हो.

Acknowledgement स्वीकृति, रसीद, इकबाल, अवधि-कानून यानी कानूनमियाद (Limitation Act) में Acknowledgement का विशेष अर्थ है जिस के अनुसार दावा करने की निश्चित मियाद या अवधि फिर से प्रारम्भ होकर बढ़ जाती है। किसी सम्पत्ति या ऋण आदि के लिये दावा करने की जो मियाद या अवधि निश्चित है यदि उसके समाप्त होने से पूर्व वह मनुष्य जिस पर दावा किया जाने वाला है अपने हस्ताक्षर सहित अपने विरुद्ध अधिकार (ऋण आदि को) स्वीकार कर ले तो उसकी स्वीकृति की उक्त तारीख से फिर मियाद प्रारम्भ हो जाती है। जैसे कुछ ब्याज या असल रकम देकर उसे स्वीकार करना (Acknowledgement of Debt) या अपने कर्ज आदि के लिए नया दस्तावेज लिख देना (Indian Limitation Act काल अवधि कानून की धारा १९ देखो).

Acquiescence मौन सम्मति, चुपचाप स्वीकृति, विरोध न करना और इस प्रकार अपनी मौन सम्मति देदेना; यदि कोई व्यक्ति समय पर अपने अधिकार का उपभोग न करे अथवा दूसरों द्वारा अपने अधिकार पर आघात होने पर कानूनी कार्य्यवाही या अन्य उपायों द्वारा अपने अधिकार की रक्षा न करे तो वैसी स्थिति में यह समझ लिया जाता है कि यह कार्य उसकी स्वीकृति या मर्जी से हुआ है और अब उसका विरोध करने का उसे अधिकार नहीं है। अपने अधिकार को जानते हुए और दूसरों द्वारा उसके भंग किये जाने पर

भी जो मनुष्य सोता रहे, यह फिर कानूनी सहायता से भी उसकी रक्षा नहीं कर सकता.

Acquisition लब्ध-वस्तु, अधिकार या सम्पत्ति की प्राप्ति, Land Acquisition Act भूमि प्राप्ति सम्बन्धी एक्ट; एक्ट हुसूल-ए अराजी; वह एक्ट जिससे सरकार किसी सार्वजनिक या सरकारी कार्य के लिये उचित मुआवजा देकर किसी की भूमि ले सके है.

Acquisition of Easement सुखाधिकार की प्राप्ति, भोगाधिकार की प्राप्ति। इस प्रकार का सुखाधिकार केवल अपनी अचल सम्पति के लिये ही प्राप्त किया जा सकता है ( देखो Indian Easement Act S 12 ).

Acquisition by Prescription चिरकाल भोग जनित अधिकार द्वारा प्राप्ति । सुखाधिकार प्राप्त करने का यह एक साधन है; अर्थात् जिस सुखाधिकार को चिरकाल से भोगा जा रहा हो उसे आगे भी भोगने का अधिकार प्राप्त हो जाता है। जैसे अपने घर के लिये प्रकाश, हवा अथवा रास्ते के सुखाधिकार का यदि बराबर २० वर्ष तक बिना किसी बाधा के अधिकार पूर्वक उपभोग किया जाता रहा हो तो आगे भी उसे भोगने का अधिकार प्राप्त हो जाता है। इस प्रकार को अधिकार प्राप्ति को ही Acquisition by Prescription ( चिरकाल भोग द्वारा प्राप्त भोगाधिकार ) कहते हैं ( देखो S 15 Indian Easement Act ) और इस प्रकार प्राप्त किये हुए अधिकारों को Prescriptive rights कहते हैं। पर यहां यह ध्यान में रखना चाहिये कि जिनसे सम्पति नष्ट होने का भय हो ऐसे अधिकार तथा खुले मैदान के लिये प्रकाश तथा वायुका अधिकार तथा जमीनके नीचे और ऊपर बहने वाला पानी ( जो किसी तालाब आदि में सीमित न हो ) चिरकाल भोग से प्राप्त नहीं किये जा सकते ( देखो Indian Easement Act s 17 ) चिरकाल भोग से (Prescription) जो अधिकार प्राप्त किये जा सकते हैं उसे Acquisitive Prescription या Positive Prescription कहते हैं.

Acquittal दोषमुक्ति, अपराध मोचन, रिहाई, छुटकारा अभियोग सिद्ध न होने पर अभियुक्त को निर्दोष करार देकर छोड़ने की आज्ञा। इस प्रकार निर्दोष सिद्ध हुए व्यक्ति पर फिर से उसी आधार पर अभियोग नहीं चलाया जा सकता ( देखो Criminal Procedure Code धारा ४०३ ). इसके विपरीत यदि वरीयत आदि न लेकर तथा अभियोग की प्रारम्भिक अवस्था ही में फ़र्द जुर्म ( चार्ज ) लगाने से पूर्व अभियुक्त छोड़ दिया जाय तो उस छोड़ने को Discharge कहते हैं, जो Acquittal से भिन्न है। जैसे जाब्ता फौजदारी ( Criminal Procedure code ) की धारा २०३ के अनुसार छोड़ना Discharge कहलाता है। Discharge किये हुए अभियुक्त पर फिर उन्हीं तथ्यों ( facts ) पर अभियोग चलाया जा सकता है ( देखो Discharge ).

Acquittance ऋण मुक्ति, रसीद, फ़ारख़त। वह लेख जिसके द्वारा किसी को ऋण, या अन्य उतरदायित्व से छुटकारा देना। साधारणतया 'रसीद' (Receipt) के अर्थों में इसका प्रयोग होता है। यदि उस पर सील या मोहर लगी हो तो अंग्रेजी कानून में उसे Release कहते हैं.

Act कानून, कायदा, आईन, कृति, काम; जब यह शब्द कानून, आईन आदि अर्थों में व्यवहृत होता है, तब इसका मतलब सरकार या व्यवस्थापिका सभा द्वारा ( Legislature कानून बनाने वाला विभाग ) प्रचलित वह व्यवस्था या विधान है जिस में अपराधों का वर्णन, उनकी परिभाषा तथा न्यायालय या पुलिस द्वारा उन अपराधों के सम्बन्ध में की जाने वाली कार्य-प्रणाली ( Procedure ) का वर्णन हो; जैसे Indian Penal code; Criminal Procedure Code, Contract Act; Easement Act; Evidence Act आदि आदि व्यवस्थापिका सभा में जो कानून या कायदा विचाराधीन होता है उसे Bill कहते हैं। विचार होकर निश्चय हो जाने के बाद व्यवहार में प्रचलित होने योग्य होने पर उसे Act कहते हैं.

यह शब्द कानून में उस कृति, कार्य या फ़ैल के लिये भी काम में लाया जाता है जिस के द्वारा या आधार पर ' जुर्म ' या अपराध किया गया हो कानूनी

अवहेलना ( Legal Ommission ) आदि भी act शब्द में सम्मिलित समझा जाता है.

Act in pais अदालत के बाहर किया हुआ कार्य या कार्यवाही। इस प्रकार का कार्य या कार्यवाही सिद्धकरने के लिये गवाह आदि देने पड़ते हैं। किन्तु इसके विपरीत जो कार्य अदालत में या उसके द्वारा हो उसका सबूत अदालत की मिसलों से दिया जा सकता है। जैसे किसी मकान का कियानामा रजिस्टर्ड न कराया जा कर मकान मालिक व कियेदार में ज़ुबानी तय हो जाय तो उसे Act in pais कह सकते हैं.

Act of Insolvency दिवालियापन का कार्य; वह कार्य जिससे किसी मनुष्य के दिवालिया होने का प्रमाण मिले। जो व्यक्ति अपना कर्ज न दे सके उसे दिवालिया कहते हैं और जब वह कर्ज देने योग्य न हो या कर्ज देना न चाहे वैसी हालत में वह जो कार्य करे उसे Acts of Insolvency कहते हैं। उदाहरण के लिये यदि कोई कर्जदार अपनी सारी सम्पति को इस आशय से तीसरे व्यक्ति के हवाले करदे जिससे कि उसमें से जो वसूल हो वह उसके सब ऋणदाताओं में बट जावे या इस आशय से हवाले करे कि जिस से यह रकम ऋणदाताओं को न मिल सके या देर से मिले तो उसका यह कार्य Act of Insolvency कहलायगा। इसी प्रकार अगर कोई कर्जदार धोका देने के उद्देश से अपनी सम्पति किसी और को देदे और वह स्वयं अपना घर या देश छोड़ कर ऋणसे बचने के लिये भाग जावे या वह स्वयं अदालत में दिवालिया होने की दरख्वास्त पेश करे तो उस के ये सब काम Acts of Insolvency कहलायेंगे (देखो Provincial Insolvency Act S. 56 ).
( २ ) दिवालिये का कानून

Act of Indemnity अपराध मोचक कानून; पार्लियामेन्ट द्वारा पास किया हुआ वह कायदा या कानून जिसके द्वारा कुछ खास व्यक्तियों को उनके द्वारा किये हुवे अपराधों के लिये माफी दी जाय। पूर्व अपराधों के लिए माफी देने वाला कानून ( अब इस प्रकार के कनून नहीं बनते ) ( देखो Indemnity ).

Act of Parliament पार्लियामेंट का कानून या एक्ट वह कानून जो पार्लियामेंट अर्थात् ब्रिटेन की धारा सभा ( जिसमें हाउस आफ कामन्स, हाउस आफ लार्डस तथा अन्तिम स्वीकृति के लिए वहां के राजा भी हैं ) बनावे। पार्लियामेन्ट की दोनों सभाओं में से किसी ( लार्डस या कामन्स ) में जब कानून बनाने के उद्देश्य से कोई योजना पेश की जाती है तो उसे Bill कहते हैं। जब कोई बिल एक हाउस या सभा में पेश होता है तो उस पर वहां तीन बार विचार होता है, जिन्हें three readings कहते हैं। दो बार पढ़ने व विचारने के बाद तथा उस पर नियुक्त की गई कमेटी ( select कमेटी ) की सिफारिशों पर विचार करने के बाद जब तीसरी बार उस पर विचार किया जाता है, उस समय उस पर मत लिये जाते हैं। बहुमत से स्वीकार होने पर वह बिल दूसरे हाउस या सभा में जाता है और वहां भी पहले हाउस की तरह तीन बार फिर विचार होता है। वहां पर भी स्वीकृत होजाने पर उसे वहां के बादशाह के पास अन्तिम स्वीकृति या हस्ताक्षरों के लिये भेजा जाता है। जब उस पर बादशाह के हस्ताक्षर होजाते हैं, तब वह बिल 'Act' कहलाने लगता है और फिर वह अदालतों या सरकारी महकमों द्वारा काम में लाया जा सकता है। आज-कल बहुधा महत्वपूर्ण कानून House of commons अर्थात् साधारण प्रजा के प्रतिनिधियों की सभा में पहले पहल स्वीकृत होते हैं। देश के आयव्यय सम्बन्धी सब कानूनों का तो कामन्स सभा में प्रारम्भ होना आवश्यक है। कॉमन्स के सदस्य यदि किसी कानून को स्वीकार करने पर अड़ जावें तो House of Lords तथा वहाँ के राजा को उन्हें स्वीकार करना ही पड़ता है, अतः यद्यपि House of Lords तथा बादशाह की स्वीकृति व्यवहार के लिये आवश्यक है तथापि कानून बनाने का वास्तविक अधिकार House of commons को ही है क्योंकि वही जनता की वास्तविक प्रतिनिधि सभा है।

Act of state—राज्याधिकार से किया हुआ कार्य। वह कार्य जो देश के साधारण कानून के अनुसार न किया जाकर केवल राज्य या शासन व्यवस्था के विशेष अधिकार का उपयोग करके किया जाय। वह व्यवहार जो एक राज्य या उसके अधिकारी विदेशियों के साथ करे,

और उसके कारण यदि उन्हें हानि पहुंचे तो उस राज्य के न्यायालयों को उन पर विचार करने का अधिकार न हो। इस प्रकार का व्यवहार राज्य के अधिकारी अपनी प्रजा के साथ नहीं कर सकते। राज्य के सेनाध्यक्ष वा अन्य अधिकारी, आवश्यकता पडने पर, इसके बल पर विदेशियों की जान माल सब कुछ हरण कर सकते हैं और उसके लिये यदि उन्हें पहले से आज्ञा न भी दी गई हो तो भी विदेशियों के प्रति उनके इस व्यवहार को Act of state के रूप में स्वीकार किया जा सकता है। भारतवर्ष की अदालतों तथा धारा सभाओं को सरकार के वैदेशिक कार्यों (Foreign affairs) की आलोचना करने या उनपर निर्णय देने का अधिकार नहीं है। इन कार्यों का देश के कानून में समावेश न होने तथा इनका व्यवहार अपनी प्रजा के साथ न होने के कारण, इनके सम्बन्ध में यह प्रश्न हो नहीं उठ सकता कि ये (कार्य) कानून के अनुकूल हैं या प्रतिकूल। उदाहरण के लिये मान लीजिये कि इंग्लैंड व जर्मनी में युद्ध हो रहा हो और उस समय एक अंग्रेज सेनाध्यक्ष जर्मन कैदियों को कत्ल कर डाले तो उसका यह कार्य Act of state कह लायगा और किसी अंग्रेजी न्यायालय को उस सेनाध्यक्ष के कार्य पर विचार करने का अधिकार न होगा। (देखो भा. द. वि धारा ७९)

Act, Arm's—हथियार सम्बन्धी एक्ट.

Act, Amending—एक्ट मुरम्मिम; संशोधन सम्बन्धी एक्ट.

Act, Arbitration—एक्ट सालसी; पंचायती एक्ट.

Act, Civil Court—दीवानी कचहरियों का एक्ट; एक्ट अदालत दीवानी.

Act, Endowments—पुण्य दान सम्बन्धी एक्ट या विधि धर्मार्थ एक्ट; एक्ट औकाफ़-ए-मज़हबी.

Act, Company's—कम्पनी एक्ट या विधि.

Act, Cantonment—छावनी एक्ट.

Act, Contract—इकरार एक्ट; एक्ट मुआहिद.

Act, Court fees—एक्ट रसूम-ए-अदालत; अदालती रसूम सम्बन्धी एक्ट. न्यायालय-शुल्क कानून

Act, Defence of India -भारत-रक्षा कानून; तहफ्फुज़-ए-हिन्द.

Act, Excise—एक्ट आबकारी; आबकारी सम्बन्धी कानून

Act, Easement सुखाधिकार सम्बन्धी कानून; एक्ट हक-ए असाइश.

Act, Gambling जुआबाजी सम्बन्धी कानून; जुआ कानून.

Act, Guardian and Wards—एक्ट वली व नाबालिगान। संरक्षकों तथा अल्प वयस्कों संम्बधि कानून।

Act, Inventions and Designs—नये आविष्कार और ढांचा सम्बन्धी कानून.

Act, Indian Evideuce—एक्ट शहादत-ए-हिन्द; भारतीय गवाही एक्ट. कानून शहादत, साक्ष-कानून

Act, Legal Practitioners—क़ानूनी पेशा एक्ट या विधि; अहालि-ए-कानून.

Act, Land Revenue—भूमि कर सम्बन्धी कानून; मालगुजारी एक्ट.

Act, Limitation ऐक्ट मिआद समाअत. काल अवधि कानून

Act, Land Acquistion—भूमि-प्राप्ति सम्बन्धी एक्ट; ऐक्ट हुसूल-ए-अराजी.

Act, Merchandise Mark—सौदागरी चिन्ह एक्ट; ऐक्ट निशानात माल तिजारत.

Act, Majority—बालगी या बलिग सम्बन्धी एक्ट ऐक्ट सिन-ए बुलूग़. वयस्कता कानून

Act, Negotiable Instruments—लेन देन दस्तावेज सम्बन्धी ऐक्ट।

Act, Oaths—क़सम या शपथ सम्बन्धी ऐक्ट; ऐक्ट हलफ.

Act, Partition—बटवारा ऐक्ट; ऐक्ट बटवारा. विभाजन-कानून

Act, Post office डाकखाना ऐक्ट; ऐक्ट डाकखाना.

Act, Revenue Recovery—मालगुजारी वसूली या उगाही ऐक्ट; ऐक्ट ईसाल मालगुजारी.

Act, Reformatory—आचार सुधार पाठशाला सम्बन्धी ऐक्ट या विधि; ऐक्ट तादीब खान.

Act, Registration—ऐक्ट रजिस्ट्री; रजिस्ट्री ऐक्ट.

Act, Rent - लगान सम्बन्धी ऐक्ट; ऐक्ट लगान.

Act, Stamp—स्टाम्प ऐक्ट या विधि; ऐक्ट स्टाम्प.

Act, Suits valuation—नालिशी मालियत अंदाजी या कूत सम्बन्धी ऐक्ट या विधि, ऐक्ट तखमीन ए मालियत नालिशात; दावा मूल्य कानून

Act, Specific Relief—खास न्याय प्राप्ति या सहाय प्राप्ति ऐक्ट या विधि; ऐक्ट दादरसी खास.

Act, Small Cause Court—छोटी अदालतों या छोटे दावे की कचहरी का ऐक्ट; ऐक्ट अदालत मतालबात खफ़ीफ़.

Act, Trust—धरोहर या अमानती ऐक्ट या विधि; ऐक्ट अमानत, ट्रस्ट एक्ट.

Act, Transfer of Property जायदाद जुदायगी या अलग करने का ऐक्ट या विधि; ऐक्ट इंतिकाल-ए-जायदाद, स्वत्वार्पण कानून.

Act, Tenancy रैयत अधिकार या अराजी का ऐक्ट या विधि; एक्ट कब्ज अराजी.

Act, Widow Marriage विधवा विवाह ऐक्ट या विधि.

Act, Whipping कोड़े या बेतबाजी ऐक्ट या विधि;

Action कानूनी कार्यवाही; मुकद्दमा; अपने अधिकार या स्वत्व की प्राप्ति के लिये की हुई कानूनी कार्यवाही। Action के निम्न लिखित प्रकार हैं.

Action Civil—दीवानी मुकद्दमा, दीवानी कार्यवाही; दीवानी स्वत्व प्राप्ति के लिये की गई कार्यवाही। जैसे कर्ज दी हुई रकम वापस लेने के लिए की गई कार्यवाही या रुपया, सम्पत्ति, ज़मीन, क्षतिपूर्ति आदि के सम्बन्ध में की गई कानूनी कार्यवाही इसके अन्तर्गत आती हैं.

Action, Penal दण्डविषयक कार्यवाही; वह कार्यवाही जिसका उद्देश मुलजिम (अपराधी) को शारीरिक या आर्थिक दण्ड देना हो। दण्ड विधान तथा अन्य फौजदारी कानूनों में वर्णित अपराधों के लिये निश्चित दण्डों को दिलाने के उद्देश से फौजदारी अदालत में की गई कार्यवाही को 'Penal action' कहते हैं। जो आचरण अधिक हानिकारक तथा समाज की सुख शांति को भंग करने वाले हों और जिनसे सार्वजनिक हित को हानि पहुंचने की सम्भावना हो वे "Penal या criminal" के अन्तर्गत आते हैं और वे (offence) अपराध कहलाते हैं। जैसे हत्या, चोरी, बलवा, मारपीट, व्यभिचार, राजद्रोह, जालसाज़ी, डकैती आदि। इसके विपरीत जो आचरण या व्यवहार केवल व्यक्तियों से सम्बन्ध रखते हैं अर्थात जिनसे समाज का विशेष हानि नहीं पहुँचती उन्हें अंग्रेजी में "wrongs" कहते हैं और दीवानी (civil) विभाग में उनकी गणना होती है; जैसे लेनदेन सम्पति के झगड़े आदि.

Action, Criminal—फौजदारी कार्यवाही, अपराध जन्य कार्यवाही; उपरोक्त दण्ड विषयक (Penal) कार्यवाही (Action) में यह भी सम्मिलित है। किन्तु औरों से अधिक संगीन और आपत्तिजनक होने के कारण उसे एक विशेष नाम दिया गया है। इससे समस्त समाज या राष्ट्र को अधिक हानि की सम्भावना होती है। इसलिये ऐसे मामलों में सरकार या पुलिस हस्तक्षेप करती है और सरकार की ओर से ऐसे अपराधजन्य कामों के लिये मुकद्दमे चलाये जाते हैं। ऐसे अपराधजन्य कामों में डकैती हत्या आदि सम्मिलित हैं.

Action, Personal वैयक्तिक कार्यवाही; वैयक्तिक अधिकार का दावा; जो कानूनी कार्यवाही विशुद्ध वैयक्तिक हानियों की क्षतिपूर्ति के लिये की जावे उसके लिये यह वाक्यांश काम में लाया जाता है। जैसे शारीरिक क्षति अथवा मान हानि के लिए की गई कानूनी कार्यवाही। इस प्रकार का दावा या कार्यवाही स्वयं उसी व्यक्ति को करने का अधिकार है, जिसे व्यक्तिगत क्षति पहुँची हो। पंगु आदि करके कमाखाने के लिये अयोग्य कर देने आदि कुछ अपवादों को छोड़कर उत्तराधिकारी को इस प्रकार का दावा या कार्यवाही करने का अधिकार नहीं होता। व्यक्ति के साथ ही उसके अधिकार भी मरजाते हैं, (Actio personalis moritur persona) यह सिद्धान्त यहाँ लागू होता है.

Action, Real—साम्पत्तिक अधिकार का दावा या मांग; ज़मीन या अन्य अचल सम्पति या तत्सम्बन्धी अधिकारों के लिये की गई कार्यवाही.

Active सक्रिय, क्रियाशील

Active Trust क्रियाशील न्यास या ट्रस्ट, वह ट्रस्ट जिसके सदस्यों अर्थात् ट्रस्टियों को क्रियाशील रहना

आवश्यक हो। कुछ ट्रस्ट ऐसे भी होते हैं जिनके ट्रस्टियों को कुछ निश्चित कार्यों के सिवा अन्य समय क्रियाशील अर्थात् कुछ करने की आवश्यकता नहीं होती। ऐसे ट्रस्टियों को ( Bare trustees ) कहते हैं.

Active-debt —(१) वह कर्जा या ऋण जिसके लिये सूद देना पड़े ( २ ) मुद्दत में वसूल होने योग्य कर्ज.

Active-bonds—क्रियाशील ऋण पत्र वह ऋण-पत्र या तमस्सुक जिस पर उसके लिखने के दिन से ही बँधा हुआ सूद निश्चित हो जाय.

Actionable-claim—नालिश करने योग्य दावा; ऐसा अधिकार जिसे कानूनी कार्यवाही करके पूरा किया जा सके। जैसे किसी को दिये हुए कर्जे को वसूल करने का अधिकार। अपने पक्ष में दी गई डिग्री की इजराय (Execuetion) करके उसका रुपया वसूल करने का अधिकार। इस प्रकार का अधिकार अन्य सम्पत्ति के समान दूसरे व्यक्तियों को बेचा भी जा सकता है.

Actor दीवानी वकील. दीवानी मामलों में मुद्दई को भी Actor कहते हैं.

Actuary बीमा के हिसाब में दक्षव्यक्ति। जो बैंक के हिसाब की जांच आदि में विशेष योग्यता रखता हो। सार्वजनिक संस्था के रजिस्टर तथा क्लर्क या लेखक के अर्थों में भी इस शब्द का उपयोग होता है।

Actus Non Facit Reum Nisi Mens Sit Rea—An act does not make a man guilty unless there be guilty intention अर्थात् केवल किसी व्यवहार या कार्य मात्र के करने से कोई व्यक्ति अपराधी नहीं होता जब तक कि उसकी अपराधी-भावना न हो। न्याय-शास्त्र और विशेष कर फौजदारी कानून का यह एक महत्वपूर्ण सिद्धान्त है, यही कारण है कि दंडविधान की धाराओं में जहां उन कार्यों या व्यवहारों का वर्णन है, जो दंडनीय कहे गये हैं, वहां प्रत्येक दंडनीय कार्य की परिभाषा में अपराधी या "हानिप्रद मनोवृत्ति या नीयत", "हानि का ज्ञान" "बदनीयती से" 'जान बूझ कर' आदि शब्दों का प्रयोग किया गया है, जिनका तात्पर्य यह है कि दंड विधान में किसी कार्य के होने मात्र से वह अपराध नहीं समझा जाता यदि उसके करने में दंड विधान में वर्णित अपराधी-भावना का समावेश न हो। उदाहरणार्थ किसी मनुष्य का प्राण हरण करना अपराध है, किन्तु अचानक गोली छूटने से अथवा डाक्टर के आपरेशन करने से कोई व्यक्ति मर जाय तो दंड विधान के अनुसार वह हत्या का अपराध नहीं होगा; क्योंकि जिसके हाथ से गोली लगी या जिस डाक्टर ने आपरेशन किया उसकी हत्या करने की नीयत या उद्देश्य नहीं था ( देखो भा. दं. वि. धारा ८१ )

Addition पूरा नाम पता, अतिरिक्त वर्णन। भारतीय रजिस्ट्री के कानून (Indian Registration Act) में इस शब्द का प्रयोग किसी व्यक्ति के नाम के अतिरिक्त उसका जो पता या वर्णन दिया जाता है, उसके लिए होता है। जैसे निवास स्थानधन्धा या कार्य, पद, सम्मान आदि। भारतवासियों के नाम के आगे उनकी जाति पिता का नाम आदि ( देखो रजिस्ट्री कानून धारा २ )

Adduce उपस्थित करना; पेश करना; गवाह उदाहरण या नज़ीर देना; सबूत देना

Ademption मृत्य-पत्र या वसीयत को परोक्ष रूप से रद्द करना। वसीयत को व्यवहार में रद्द करना। जैसे वसीयत द्वारा किसी को कोई सम्पत्ति देकर फिर उसे वेच देने से उस सम्पत्ति या उसके वेचे हुए भाग की वसीयत रद्द समझी जाती है.

Adherence राज्य-शत्रु सेमेत्री करना। यह अंग्रेजी कानून काएक बड़ा अपराध है जिसके लिए मृत्युदंड तक दियाजा सकता है। जो व्यक्ति युद्ध के समय अपने राज्य के शत्रुओं को गुप्त भेद या अन्य प्रकार सहायता दे वह इस अपराध का अपराधी समझा जाता है। भा. दं. वि. के छटे अध्याय में इस प्रकार के अपराधों का वर्णन है.

Adhivedanika अधिवेदनिका; एक प्रकार का स्त्री-धन; हिन्दू स्त्रियों की निजि सम्पत्ति। पति के दूसरा विवाह करने पर पहली स्त्री को दिया हुआ धन व उपहार.

Adhyagnika अध्याग्निका वह स्त्री धन जो कि विवाह के समय अग्नि के सन्मुख स्त्री को दिया जाय.

Adhyavahanika अध्यवाहनिका; यह भी हिन्दू स्त्री के स्त्री-धन का एक प्रकार है। यह वह धन है जो

पिता के घर से पति के घर जाने समय अर्थात् विदाई के समय स्त्री को दिया जाता है

Adlitem नाबालिग मुद्दई की ओर से दावे के लिए जो संरक्षक या वली बनाया जाता है उसे Guardian adlitem कहते हैं (देखो जाब्ता दीवानी, C P C आ० ३२ रु० ३ )

Ad-valorem मूल्य के अनुसार, जो कर या महसूल वस्तुओं के मूल्य के अनुसार उन पर लगाया जावे उसे duty ad valorem कहते हैं

Adjective Law विधि विधायक कानून, कानून जाब्ता, कानून पद्धति। कानून दो भागों में विभाजित किया गया है,—( १ ) निर्णायक कानून ( Substantive Law ) और ( २ ) विधि विधायक कानून ( Adjective Law ) निर्णायक कानून वह है जिसमें विभिन्न कानूनी अधिकारों या अपराधों की व्याख्या आदि दी गई हो। भारतीय दण्ड विधान जैसे विधि विधायक कानून वह है जिसमें निर्णायक कानून को कार्यान्वित करने की विधि का वर्णन होता है। जाब्ता दीवानी, जाब्ता फौजदारी आदि

Adjourn स्थगित करना, मुल्तवी करना, दूसरी तारीख के लिए स्थगित करना। मुकद्दमे को दूसरी तारीख के लिए स्थगित करना। बहुधा इस प्रकार मुकद्दमे को स्थगित करना न्यायालय की इच्छा पर निर्भर है ( देखो O 17 C P C जाबतादीवानी )

Adjudicate निर्णय या फैसला देना, दण्ड देने का निर्णय करना, डिग्री या फैसला देना, दिवालिया घोषित करना, अदालत के जिस ऑर्डर द्वारा मनुष्य दिवालिया घोषित किया जाता है उसे Adjudication order कहते हैं ( देखो प्रान्तीय दिवालिया कानून धारा १९ )

Adjudication fee निर्णायक शुल्क या फीस (Indian stamp Act धारा ३१के अनुसार कलक्टर को दी जाने वाली फीस )

Adjunction संयुक्त करना, जोड़ना, संयुक्त वस्तु। जब एक की वस्तु दूसरे की वस्तु से इस प्रकार संयुक्त हो जावे या मिल जावे कि दोनों को अलग न किया जा सके तो जिसकी वस्तु मुख्य या आधारभूत होगी मिली हुई वस्तु भी उसकी हो जाती है। जैसे किसी एक के कागज पर दूसरे ने सुन्दर चित्र खींचा हो तो कागज पर प्रथम अधिकार चित्रकार का होगा, जिसे वह कागज का मूल्य देकर ले सकता है

Adjuration शपथ, हलफ उठाकर कहना, शपथ देकर बाँधना, कसम देना

Adjustment व्यवस्थापना, तोड़जोड़, जहाज या जलयान के बीमा सेसम्बन्ध रखने वाला विशेष शब्द जल बीमा के विशेषज्ञों द्वारा जहाज आदि को पहुँची हुई हानि निश्चित कराकर बीमा कराने वाले को दिये जाने वाले हर्जाने का हिसाब लगाना

Adjustment of decree—डिग्री का तसफिया अर्थात् वह कार्य जिसके द्वारा डिग्री या उसका कुछ भाग चुका दिया जावे और इस प्रकार डिग्री समाप्त करदी जाय।

Adjustment of Suit—दावे का तसफ़िया कर देना, दावे या फरियाद का समाधान या तोड़ जोड़ कर देना

Administration व्यवस्था, इंतिज़ाम इस शब्द का अनेक अर्थों में प्रयोग होता है, जैसे शासन-व्यवस्था न्याय देना ( Administration of justice ) आदि। किन्तु कानूनी परिभाषा में इसका अर्थ मृत मनुष्य की सम्पत्ति की व्यवस्था करना है अर्थात् मृत व्यक्ति का कर्ज लेना, उसका कर्ज चुकाना तथा उसकी सम्पत्ति को उसके कानूनी अधिकारियों को सौंपना आदि। यदि उपरोक्त व्यवस्था करने के लिये मृत व्यक्ति वसीयत द्वारा ही किसी व्यक्ति को नियुक्त कर गया हो तो उस व्यक्ति को 'Executor' कहते हैं। यदि उसकी नियुक्ति अदालत द्वारा मृत व्यक्ति के पश्चात् की गई हो तो उसे Administrator कहते हैं

Letter of Administration व्यवस्था-पत्र, शासन पत्र, व्यवस्था करने की सनद या आज्ञा यदि मृत व्यक्ति अपनी सम्पत्ति या जायदाद की वसीयत न कर गया हो या व अपनी वसीयत में सम्पत्ति की व्यवस्था करने के लिये किसी व्यवस्थापक ( Executor ) को नियुक्त न कर गया हो या व्यवस्थापक ( Executor ) मर गया हो या वह नाबालिग या पागल होने के कारण या किसी अन्य कारण से उक्त सम्पत्ति की ठीक ठीक व्यवस्था करने में असमर्थ या अयोग्य हो तो वैसी स्थिति में उक्त सम्पत्ति या जाय-

दाद की व्यवस्था करने के लिये जो व्यक्ति नियुक्त किया जाता है उसे अंग्रेजी में Administrator कहते हैं। इसे जिस आज्ञापत्र या सनद के द्वारा उपरोक्त अधिकार दिया जाता है उसे Letter of Administration कहते हैं। (देखो Indian Succession Act Part IX, chapter I, Ss. 218 से 236)।

इस प्रकार की सनद या आज्ञापत्र प्राप्त किये विना मृत व्यक्ति का कर्ज वसूल करने या अन्य प्रकार से उसकी सम्पत्ति की व्यवस्था करने का अधिकार किसी को प्राप्त नहीं होता। बहुधा यह आज्ञा मृत व्यक्ति के निकट सम्बन्धियों को मिल जाती है, किन्तु जो इस प्रकार की आज्ञा प्राप्त करता है उसे सम्पत्ति से लगभग दुगने मूल्य की जमानत देनी पड़ती है, जिससे कि वह उपरोक्त सम्पत्ति की व्यवस्था ईमानदारी के साथ ठीक २ कर सके। इस प्रकार की जमानत को Administration bond कहते हैं। Executor को भी ऐसी जमानत देनी पड़ती है।

Administration Suit or Action व्यवस्थापक दावा। मृत व्यक्ति की सम्पत्ति की ठीक २ व्यवस्था कराने के लिए किया गया दावा। इस प्रकार का दावा मृत व्यक्ति की सम्पत्ति में किसी प्रकार का अधिकार या स्वार्थ (interest) रखनेवाला कोई भी व्यक्ति कर सकता है; जैसे ट्रस्टी, Executor, Administrator, वसीयत पानेवाला, उत्तराधिकारी अथवा कर्जदार आदि। साधारणतः जिन लोगों को मृतक की सम्पत्ति में से कुछ मिलने की संभावना या अधिकार हो ऐसे हिताधिकारी (Beneficiary) जब देखते हैं कि Executor या Administrator सम्पत्ति की ठीक २ व्यवस्था नहीं कर रहे हैं और वे अपने अधिकार का दुरुपयोग करके सम्पत्ति को नष्ट कर रहे हैं तो वे इस प्रकार का दावा करके उसकी सुव्यवस्था कराने का प्रयत्न करते हैं। इस प्रकार का दावा दाखिल होने पर जब तक अदालत उस पर अपना निर्णय न देदे तब तक Executor या Administrator अपने अधिकार का आगे उपयोग नहीं कर सकते।

Administrator व्यवस्थापक; (देखो उपरोक्त Administration तथा Succession Act S.3 व O. 20 R. 13 जाब्ता दीवानी C. P. C.).

Administrator adeitem—दावे के लिए नियुक्त व्यवस्थापक; किसी खास दावे के लिए ही नियुक्त किया गया व्यवस्थापक (administrator).

Administratrix—स्त्री व्यवस्थापिका. (Administrator का स्त्रीलिंग) जब मृतक की सम्पत्ति की व्यवस्था करने की आज्ञा किसी स्त्री को दी जाय तो उस स्त्री को Administratrix कहते हैं.

Admiralty Jurisdiction—सामुद्रिक-न्यायालय का अधिकार-क्षेत्र; नौ विभाग में या समुद्र पर जहाज आदि में किये गये अपराधों पर विचार करने का जिस अदालत को अधिकार हो, उसका अधिकार-क्षेत्र। बहुधा यह अधिकार उस देश के समुद्र तटस्थ हाईकोर्ट को होता है, जिस देश के जहाज पर अपराध किया गया हो; क्योंकि जहाज तैरता हुआ टापू समझा जाता है और इसलिए जिस देश का जहाज हो उस पर समुद्र या महासागर में भी उसी देश का अधिकार समझा जाता है। भारतवर्ष में इस प्रकार के सामुद्रिक अपराधों पर विचार करने का अधिकार कलकत्ता, बम्बई, मद्रास, रंगून व करांची के हाइकोर्ट को है। उनके सिवाय अन्य न्यायालय भी समुद्र पर किये गये अपराधों पर विचार कर सकते हैं। (देखो भा० दं० वि० धारा ४)

Admissibility ग्राह्यता; दाखिल होने योग्य; शहादत में स्वीकार करने योग्य। कानून शहादत (Indian Evidence Act) की ५ से लेकर ५५ तक की धाराओं में उन बातों तथा तथ्यों (facts) का वर्णन है जो न्यायालय में गवाही या शहादत में दिये जा सकते हैं, और जिन पर विचार करके न्यायालय अपना निर्णय दे सकता है। अन्य प्रकार के तथ्य गवाही में नहीं लिये जा सकते। इन धाराओं के अनुसार दो प्रकार की बातें या तथ्य गवाही के रूप में पेश किये जा सकते हैं, अर्थात् (१) विचाराधीन तथ्य (Facts in issue) यानी वे तथ्य जिनपर अदालत को विचार करना या निर्णय देना है। दूसरे (२) वे तथ्य जो कि प्रथम प्रकार के तथ्यों से सम्बन्ध रखते हैं या उनको प्रमाणित

करने के लिये आवश्यक है ( Facts relevant to facts in issue) ( देखो धारा ५ कानून शहादत )। उदाहरणार्थ यदि 'क' पर हत्या करने की नीयत से 'ख' को डण्डे से मारडालने का अभियोग हो तो निम्नलिखित तथ्य विचाराधीन होंगे (Facts in issue) (1) 'क' का 'ख' को डंडे से पीटना (2) इस प्रकार पीट कर 'क' का 'ख' की हत्या करना (3) 'क' की 'ख' को मार डालने या हत्या करने की नीयत। उपरोक्त तथ्यों को प्रमाणित करने के लिये और 'ख' की उस समय की बातचीत, 'ख' की हत्या के बाद "क" का व्यवहार आदि बातें भी उपरोक्त अभियोग में स्वीकार्य होंगी, क्योंकि वे सम्बन्धित तथ्य (relevant facts) हैं। किन्तु यदि कोई व्यक्ति यह कहे कि उसने दो महीने बाद यह सुना कि 'ख' की हत्या 'क' ने की है तो उसकी यह बात गवाही में नहीं ली जा सकेगी (देखो कानून शहादत धारा ६०)

इस प्रकार वही सबूत ( Evidence ) ग्राह्य या स्वीकार्य ( admissible ) समझा जायगा जिसको कानून शहादत ने अस्वीकार नहीं किया है और जो विचाराधीन तथ्यों पर निर्णय देने में न्यायालय को उपयोगी तथा आवश्यक होता है

Admission स्वीकारोक्ति, इकबाल, यह भी एक प्रकार की ग्राह्य शहादत है जो स्वीकार करने वाले के विरुद्ध दी जा सकती है। कानूनी परिभाषा में Admission उस वक्तव्य या बयान को कहते हैं, चाहे फिर वह जबानी या लेखबद्ध किसी प्रकार का हो, जिसके द्वारा एक व्यक्ति किसी तथ्य को स्वीकार कर ले अथवा जो किसी विचाराधीन तथ्य या सम्बधित तथ्य ( relevant issue ) के विषय में किसी परिणाम या अनुमान का सकेत करे। ( देखो कानून शहादत धारा १७ )। इस प्रकार की स्वीकारोक्ति किन अवस्थाओं में मान्य हो सकती है तथा उसके कौन कौन से प्रकार तथा आवश्यक गुण हैं, उनका वर्णन कानून शहादत की १७ से २१ तक की धाराओं में वर्णित है। इस प्रकार की स्वीकारोक्ति ( Admission) का बहुधा दीवानी मामलों में प्रयोग होता है। फौजदारी मामलों में अपना अपराध स्वीकार करने को Confession कहते हैं ( देखो Confession )

Admit स्वीकार करना, तसलीम करना, इकबाल करना

Admit in Evidence गवाही में लेना, शहादत में दाखिल करना, गवाही में लेने योग्य स्वीकार करना या मंजूर करना ( देखो Admissibility )

Admittance मान लेना, जब किसी मकान या जमीन आदि का मालिक बदल जाता है तो उस मकान या जमीन के जो पहले के किरायेदार हों उन्हें नवीन मालिक द्वारा अपने किरायेदार स्वीकार कर लेना

Admonition वाग् दण्ड, उपदेशप्रद झिड़क। जब किसी अपराधी को छोड़ दिया जाय तो छोड़ते समय पुनः ऐसा अपराध न करने का उपदेश देना तथा किये गये अपराध के लिए झिड़क देना। साधारणतः तुच्छ और छोटे छोटे अपराध करने वालों की आयु, चरित्र, पूर्वाचरण, शारीरिक दशा आदि का विचार करके उसे दण्ड देने के बजाय उपरोक्त प्रकार से उपदेशप्रद झिड़क देकर छोड़ दिया जा सकता है। प्रथम अपराधी, बालक, स्त्री आदि अकसर इस प्रकार छोड़ दिये जाते हैं।। ( देखो दण्ड विधि यानी जाब्ता फौजदारी धारा ५६२ १ ए ).

Adoption दत्तक विधान। गोद लेने का कार्य, किसी व्यक्ति को कानूनी तौर से अपना पुत्र स्वीकार करना। हिन्दुओं में अपना वंश चलाने के लिये पुत्र का होना आवश्यक समझा जाता है। पुराने विचार के हिन्दुओं का यह भी विश्वास है कि बिना पुत्र के, मरने पर, मृतात्मा को परलोक में शान्ति नहीं मिलती। इसलिए अपने पितरों का श्राद्ध करने के लिये भी पुत्र का होना आवश्यक है। अतः जिनके पुत्र नहीं होते उनके लिए हिन्दूधर्म शास्त्रों में अन्य व्यक्ति को नियमानुसार पुत्र बनाने का विधान है। इसे दत्तक लेना या गोद लेना ( Adopt ) कहते हैं और दत्तक लेने के विधान को Adoption तथा गोद लिए हुए पुत्र को दत्तक पुत्र ( Adopted son ) कहते हैं। इस प्रकार नियमानुसार गोद या दत्तक लेने पर दत्तक पुत्र के कानून में ठीक वही अधिकार होते हैं जो कि अपने औरस अर्थात् अपनी विवाहित स्त्री के पुत्र के होते हैं

दत्तक विधान के नियम आदि निश्चित हैं, किन्तु भिन्न भिन्न हिन्दू धर्मशास्त्रों के अनुसार उनमें कुछ भेद हैं। धर्मशास्त्रों के अनुसार ५ प्रकार के दत्तक

पुत्र हो सकते हैं। पर आजकल भारतवर्ष में 'दत्तक' और 'कृत्रिम' ये ही दो प्रकार प्रचलित हैं। इनमें 'दत्तक पद्धति' लगभग भारत के सब प्रान्तों में प्रचलित है। 'कृत्रिम पद्धति' केवल मिथिला प्रदेश में प्रचलित है। अतः साधारणतया दत्तक या गोद लेने से तात्पर्य 'दत्तक पद्धति' से ही गोद लेना समझना चाहिये.

Adoption, Requirements of a Valid: प्रामाणिक अथवा न्यायानुमोदित दत्तक विधान की आवश्यक शर्तें। कानूनी तौर से दत्तक विधान जायज़ होने के लिए निम्न लिखित बातें आवश्यक समझी जाती हैं। (१) गोद लेने वाला कानूनन गोद लेने योग्य होना चाहिये। प्रत्येक हिन्दू-पुरुष ( male ) जिस का दिमाग़ ठीक हो यानी जो पागल न हो, जिसकी आयु समझने लायक हो गई हो तथा जिसके औरस या दत्तक लिया हुवा बेटा, पोता या पड़पोता न हो वह कानून गोद लेने लायक समझा जाता है। अविवाहित, विधुर और समझने योग्य आयुवाला नाबालिग पुरुष भी गोद ले सकता है। गोद लेने के लिये अपनी स्त्री की स्वीकृति की आवश्यकता नहीं है। हिन्दू स्त्री भी अपने पति के लिए पुत्र गोद ले सकती है। पति के सिवाय अन्य किसी के लिए हिन्दू स्त्री गोद नहीं ले सकती। किन्तु पति के जिन्दा रहते स्त्री भी गोद नहीं ले सकती जब तक कि इसके लिए पति की स्पष्ट आज्ञा या स्वीकृति न हो। बहुधा स्त्री के लिये गोद लेने के अर्थ मरने से पूर्व पति की ऐसी इच्छा या आज्ञा आवश्यक समझी जाती है, किन्तु इस विषय में मतभेद है.

जैसे मद्रास में पति की उपरोक्त आज्ञा के बिना भी विधवा गोद ले सकती है, यदि वह अपने मृत पति के सपिण्डों तथा निकटस्थ सम्बन्धियों की स्वीकृति प्राप्त करले।

इसके विपरीत मिथिला में विधवा को दत्तक लेने का अधिकार ही नहीं है, चाहे उसका पति भी गोद लेने की आज्ञा क्यों न दे गया हो। बंगाल तथा बनारस में पति की स्पष्ट आज्ञा होनेपर ही उसके मरने पर उसकी विधवा गोद ले सकती है। नाबालिग विधवा समझने योग्य हो तो गोद ले सकती है। दुश्चरित्र विधवा, जिसने दूसरा विवाह कर लिया हो, अपने पूर्व पति के लिये गोद नहीं ले सकती। गोद सदा पति के लिये ही लिया जाता है क्योंकि उसी का वंश चलाने के लिये पुत्र गोद लिया जाता है। अपने पुरुष के समान विधवा स्त्री भी पति के पुत्र विहीन मरने पर या पति के बाद पुत्र के अविवाहित मरने पर अर्थात् पुत्र प्रपौत्र आदि के न होने पर ही गोद ले सकती है। यदि पुत्र विवाहित होने की हालत में अपनी स्त्री को छोड़ कर मरे तो गोद लेने का अधिकार पुत्र की स्त्री को होता है, उसकी माता को नहीं। क्योंकि गोद हमेशा पति के लिये तथा सम्पत्ति की निकटस्थ उत्तराधिकारिणी होने पर ही लिया जा सकता है। पुत्र होने पर पति की सम्पत्ति की उत्तराधिकारी विधवा न होकर उसका पुत्र ही होता है और पुत्र के बाद पुत्र की स्त्री होती है। स्वतः गोद लेने का अधिकार पुत्र की माता को नहीं होता।

जायज़ दत्तक विधान की दूसरी आवश्यक शर्त यह है कि:—

(२) दत्तक देने वाला कानूनन गोद देने योग्य होना चाहिये.

(१) पिता और पिता की मृत्यु होने पर या उसकी ऐसी स्थिति होने पर कि वह गोद देने के लिये अयोग्य हो जाय (२) माता गोद दे सकती है। मतलब यह कि कानूनन ये ही दो व्यक्ति गोद देने का अधिकार रखते हैं। भाई आदि अन्य सम्बन्धी गोद नहीं दे सकते। गोद देने का प्रथम अधिकार पिता व फिर माता को ही है, अतः उसके लिए उन्हीं की आज्ञा आवश्यक है। किन्तु गोद देने की शारीरिक क्रिया माता पिता दूसरों द्वारा भी करा सकते हैं। धर्म परिवर्तन करने पर पिता 'दत्त होम' आदि में भाग नहीं ले सकता।

यद्यपि धर्म परिवर्तन के बाद भी पिता को अपने हिन्दू पुत्र को गोद देने का अधिकार बना रहता है, पर वह गोद देने की क्रिया नहीं कर सकता। गोद लेने वाले के समान गोद देने वाला व्यक्ति भी समझ सकने योग्य उम्र का होना चाहिये और पागल आदि न होना चाहिये। साधारण अवस्थाओं में गोद लेने के लिये सरकार की आज्ञा लेने की आवश्यकता नहीं होती। तीसरी शर्त यह है

कि ( ३ ) जिसे गोद लिया जावे वह कानूनन गोद लिये जाने योग्य होना चाहिये।

प्रत्येक हिन्दू गोद लिया जा सकता है लेकिन निम्नलिखित अवस्थाओं को ध्यान में रखना अनिवार्य है, अर्थात् ( १ ) गोद लिया जाने वाला व्यक्ति पुरुष ( male ) होना चाहिये। ( २ ) वह उसी वर्ण का होना चाहिये जिसका कि गोद लेने वाला उसका पिता हो। जैसे ब्राह्मण क्षत्रिय को या वैश्य शूद्र को गोद नहीं ले सकता। किन्तु यह आवश्यक नहीं है कि वह गोद लेने वाले की उप-जाति का ही हो। ब्राह्मण ब्राह्मण मात्र को गोद ले सकता है। ( ३ ) वह ऐसा व्यक्ति होना चाहिये कि जिसकी माता से गोद लेने वाला व्यक्ति कानूनन विवाह न कर सकता हो, किन्तु यह नियम अब केवल लड़की के लड़के, बहन के लड़के तथा मौसी के लड़के तक ही सीमित रह गया है और शूद्रों के लिये यह भी प्रतिबन्ध नहीं है। इन तीनों के विषय में भी यह निर्णय हो गया है कि यदि ऐसा रिवाज हो तो उपरोक्त तीनों प्रकार के व्यक्तियों को भी गोद लिया जा सकता है। ( ४ ) गोद लिये जाने वाले व्यक्ति की आयु के विषय में मतभेद है। बंगाल बनारस, बिहार तथा उड़ीसा में उपनयन संस्कार से पूर्व ही लड़के को गोद लिया जा सकता है। किन्तु मद्रास में यदि दत्तक पुत्र व दत्तक लेने वाला पिता दोनों एक ही गोत्र के हों तो उपनयन के बाद किन्तु विवाह से पूर्व भी गोद लिया जा सकता है। बम्बई प्रान्त में गोद लिये जाने वाले की चाहे जो आयु हो, चाहे उसका विवाह होकर उसके बच्चे आदि भी हों और यहाँ तक कि गोद लेने वाले से भी वह बड़ा हो तब भी उसका दत्तक विधान जायज़ व नियमानुकूल समझा जाता है। किन्तु मद्रास तथा अलाहाबाद हाईकोर्टों का मत है कि वहाँ विवाहित व्यक्ति गोद नहीं लिया जा सकता। ( ५ ) एक व्यक्ति को दो व्यक्ति गोद नहीं ले सकते और न एक ही बार एक व्यक्ति दो को गोद ले सकता है। किसी का एक मात्र पुत्र तथा निकट सम्बन्धियों को छोड़कर अन्य व्यक्ति को भी गोद लेना अनियमित नहीं है.

चौथी शर्त यह है कि ( ४ ) प्रकट तौर से अर्थात् अन्य वस्तु के समान शारीरिक रूप में गोद देने तथा लेने की रस्म दत्तक विधान की पूर्णता के लिये ज़रूरी है और पाँचवें ( ५ ) 'दत्त होम' अर्थात् यज्ञ द्वारा दत्तक संस्कार। किन्तु इस विषय में अभी सन्देह है कि प्रत्येक दत्त विधान के नियमित तथा जायज़ होने के लिये दत्तहोम अनिवार्य है या नहीं.

साधारणतः गोद लेते समय निम्नलिखित तीन रस्में होती हैं। प्रथम एक खान्दान से दूसरे खान्दान में बदलने की इच्छा से लड़के का वास्तविक रूप से लेना और देना, दूसरे 'दत्त होम' व तीसरे पित्रेष्टि यज्ञ आदि छोटी २ रस्में। किन्तु इनमें से प्रथम रस्म 'गोद' के जायज़ होने के लिए आवश्यक है। शूद्रों तथा जैनियों में तथा पंजाब में 'दत्त होम' आदि धार्मिक संस्कारों की ज़रूरत नहीं होती। किन्तु शारीरिक आदान प्रदान सब के लिए अनिवार्य है। उसके बिना केवल स्वीकृति से और यहाँ तक कि गोदनामे की रजिस्ट्री करने पर भी दत्त विधान नियमित नहीं समझा जाता.

**Adoption, Results of Valid** प्रामाणिक दत्तक विधान के परिणाम। दत्तक देनेका सब से महत्वपूर्ण परिणाम यह होता है कि दत्तक पुत्र का अपने पहले खान्दान से सम्बन्ध टूट कर दूसरे खान्दान से सम्बन्ध स्थापित हो जाता है। दत्तक पुत्र को दत्तक लेने वाले खान्दान में लगभग वे ही अधिकार प्राप्त होजाते हैं जोकि एक औरस पुत्र को होते हैं। किंतु कुछ बातों में औरस पुत्र व दत्तक में भेद होता है। कानूनी दृष्टि से सम्पत्ति आदि के अधिकार के बारे में दत्तक तथा औरस पुत्र में केवल इतना ही भेद है कि यदि दत्तक पुत्र के गोद लेने के बाद दत्तक पिता के औरस पुत्र उत्पन्न होजाय तो दोनों को बराबर का हिस्सा नहीं मिलता, किन्तु दत्तक पुत्र को औरस पुत्र से कुछ कम मिलता है। किन्तु शूद्रों में दोनों बराबर के अधिकारी होते हैं.

विवाहित व्यक्ति के गोद लिये जाने पर केवल उसकी स्त्री व गोद लिये जाने के पश्चात् उत्पन्न संतान ही दूसरे खान्दान में जाते हैं। उसके पहले के बच्चों का सम्बन्ध उसके पूर्व के खान्दान से वैसा का वैसा ही बना रहता है.

गोद गये हुये व्यक्ति का अपने जन्म के खान्दान में किसी प्रकार का अधिकार नहीं रहता

और न वहां उसे सम्पत्ति आदि में कोई हिस्सा ही मिल सकता है.

Adoption, Effect of Invalid-अनियमित दत्तक विधान का परिणाम। यदि गोद लिया हुआ लड़का कानून से जायज़ न हो तो उसे गोद गये खान्दान में किसी प्रकार का अधिकार प्राप्त नहीं होता और न अपने जन्म के खान्दान में उसके जो अधिकार हैं वे ही नष्ट होते हैं। किंतु कुछ अवस्थाओं में दत्तक विधान नाजायज़ होजाने पर दत्तक पुत्र अपने जन्मके खान्दानके अधिकारों से भी हाथ धो बैठता है और गोद गये खान्दान में भी उसका कोई हक़ नहीं रहता। इस प्रकार की विचित्र स्थिति तब होती है जब अन्य प्रकार से दत्तक विधान प्रामाणिक होने पर भी लड़के का वर्ण गोद के पिता से भिन्न निकल आवे.

उपरोक्त समस्त वर्णन गोद के "दत्तक" प्रकार (Dattak adoption) से सम्बन्ध रखता है। दूसरे प्रकार का दत्तक विधान "कृत्रिम" कहलाता है.

Adoption, Kritrim-'कृत्रिम' दत्तक विधान। इस प्रकार का दत्तक विधान मिथिला तथा उसके निकटस्थ स्थानों में ही प्रचलित है और कानून उसे स्वीकार करता है। स्त्री या पुरुष दोनों में से कोई भी "कृत्रिम" विधान से गोद ले सकता है। 'कृत्रिम' दत्तक विधान की निम्नांकित विशेषताएं हैं, जिनसे उसमें व "दत्तक" विधान में जो भेद है वह स्पष्ट हो जायगा.

(१) 'कृत्रिम' गोद के लिए गोद लिये जाने वाले की स्वीकृति आवश्यक है और इसलिये उसका समझने योग्य होना भी अनिवार्य है। (२) गोद लेने वाले पिता से उसका पहले का, चाहे जो सम्बन्ध हो तथा उसकी उमर चाहे जितनी हो, पर वह गोद के पिता की जाति का होना चाहिये (३) 'कृत्रिम' गोद की प्रामाणिकता पर कानून से जायज होने के लिये देने लेने, या दत्तहोम आदि किसी रस्म की आवश्यकता नहीं है.

(४) स्त्री केवल अपने लिये भी 'कृत्रिम' पुत्र गोद ले सकती है चाहे फिर उसके पति ने भी अन्य किसी को गोद ले लिया हो। इसी प्रकार विधवा भी अपने लिये 'कृत्रिम पुत्र' गोद ले सकती है। किंतु स्त्री या विधवा पति की आज्ञा पर भी पति के लिये 'कृत्रिम पुत्र' नहीं ले सकती किन्तु अपने लिये कृत्रिम पुत्र लेने के लिये उन्हें किसी की आज्ञा या स्वीकृति की आवश्यकता नहीं है.

(५) "कृत्रिम" पुत्र का अपने जन्म के कुटुम्ब में अधिकार नष्ट नहीं होता किंतु गोद के खान्दान में वह उसी का उत्तराधिकारी होता है जिसने उसे वास्तव में गोद लिया है.

Adoption, Dwyamushyayana द्वयमुश्शायन दत्तक विधान, अर्थात् दो पिता का पुत्र। जब कोई व्यक्ति अपने लड़के को इस शर्त पर दूसरे को गोद देता है कि वह दोनों का पुत्र समझा जाय तो उसे द्वय मुश्शयन पुत्र कहते हैं और तब वह अपने जन्म तथा गोद दोनों कुटुम्बों के उत्तराधिकार का हक़दार होता है। जब कोई व्यक्ति अपने एक मात्र पुत्र को अपने भाई को गोद देता है तो बहुधा वह दत्तक विधान द्वयमुश्शयन होता है.

दत्तक विधान के सम्बन्ध में "Hindu law by Sir. D. F. Mulla, chapter XXIII" तथा 'दत्तक चन्द्रिका' देखिये.

Adoption in other systems of law अन्य जातियों के कानून में दत्तक विधान। हिंदुओं के समान मुसलमान, पारसी तथा अंग्रेजों में दत्तक विधान नहीं माना जाता और हिंदुओं में भी कई जातियों में गोद लेने का रिवाज नहीं है। मुसलमानी कानून में पुत्र स्वीकार करने का नियम अवश्य है

Adoptive Acts स्वेच्छापरक कानून। पार्लियामेण्ट द्वारा पास किये गये वे कानून जिनको यदि स्थानीय या प्रान्तीय अधिकारी चाहें तो व्यवहार में ला सकते हैं। जैसे वे कानून जिनके द्वारा केन्द्रीय सरकार यानी पार्लियामेण्ट स्थानीय अधिकारियों को सार्वजनिक वाचनालय, पुस्तकालय, अजायबघर आदि स्थापित करने तथा उनके लिए नियम आदि बनाने का अधिकार देती है। इन अधिकारों का उपयोग करना, न करना स्थानीय अधिकारियों की इच्छा पर निर्भर है। पार्लियामेण्ट उनके लिए इन अधिकारियों को मजबूर नहीं करती।

Adulteration मिलावट; खोट; खाने पीने तथा औषधि

की चीज़ों में दूसरी प्रकार की हल्की तथा कम कीमत की चीज़ें मिलाना। इस प्रकार की मिलावट करके उन्हें असली तथा बिना मिलावट की बतला कर बेचना आदि कानूनी अपराध हैं। दण्ड-विधान की धारा २७२ से २७५ तक में इस प्रकार के अपराधों का वर्णन है।

Adultery व्यभिचार; ज़िना; स्त्री या पति का अन्य व्यक्ति के साथ नाजायज़ या ग़ैर कानूनी तरीके पर मैथुन करना। जब एक पुरुष दूसरे पुरुष की विवाहित स्त्री से बिना उसके पति की मर्ज़ी या मौन स्वीकृति के मैथुन करे तो वह एक अपराध है, (देखो दण्ड-विधान धारा ४९७).

Adultery, accessory to देखो Accessory.

Advance Freight पेशगी किराया; जहाज का पेशगी किराया; जहाज द्वारा माल भेजते समय पेशगी दिया हुआ किराया, जो माल खो जाने पर भी वापिस नहीं मिलता।

Advancement पिता या संरक्षक द्वारा सन्तान को दी गई सम्पत्ति या धन। उत्तराधिकार या सम्पत्ति में अपने हिस्से का बटवारा होने से पहले बेटे को दिया हुआ धन.

Adventure, Bill of—जोखिम-पत्र अर्थात् वह लेख जिसमें जहाज द्वारा माल भेजने वाला व्यापारी यह लिखता है कि भेजा जाने वाला माल दूसरे व्यक्ति का है और वही व्यक्ति उस माल को होने वाली जोखिम या नुकसान का भी जिम्मेदार है। भेजने वाले पर केवल उस माल द्वारा प्राप्त हुई रकम की ही जिम्मेदारी है।

Adverse Claim विरोधी-अधिकार। जब एक ही सम्पत्ति पर दो भिन्न व्यक्ति अपना-अपना अधिकार बतावें तब यह वाक्यांश प्रयुक्त होता है। (देखो Interpleader).

Adverse-Possession विरुद्ध कब्जा या विरोधी कब्जा। जब किसी सम्पत्ति या वस्तु पर एक आदमी का कब्जा हो और दूसरा आदमी उसका असली मालिक हो तो पहले आदमी का कब्जा दूसरे के विरुद्ध (Adverse) कहलाता है। यदि उपरोक्त सम्पत्ति का असली मालिक कानून द्वारा निर्धारित मियाद (Limitation) के अन्दर उस सम्पत्ति पर अपना कब्जा वापिस लेने का प्रयत्न न करे तो फिर मियाद के बाद मालिक कब्जा नहीं ले सकता और वह सम्पत्ति उसी की हो जाती है जिसका उस पर विरुद्ध-कब्जा (Adverse possession) हो.

Adverse-interest विरोधी-हित; विरोधी-स्वार्थ। जब एक व्यक्ति का हित दूसरे व्यक्ति के विरुद्ध सिद्ध हो तो उसे विरोधी हित या adverse-interest कहते हैं। उदाहरण के लिए 'क' एक नाबालिग़ लड़का है और 'ख' उसका एक विचाराधीन संरक्षक या वलि (Guardian) है। जिस सम्पत्ति का 'क' मालिक है अथवा जिसमें 'क' का हित या हिस्सा है उसमें 'ख' का भी स्वार्थ या हित है। अतः 'ख' का हित 'क' के विरुद्ध (adverse) समझा जायगा और चूँकि 'ख' ऐसी स्थिति में नाबालिग 'क' के हितों की भली प्रकार रक्षा नहीं कर सकता, इसलिए 'ख' 'क' का संरक्षक नहीं बनाया जा सकता।

Advocate वकील; दूसरे व्यक्ति के पक्ष का समर्थन करने वाला। अपने मुवक्किल या पक्षकार की तरफ से अदालत में पैरवी करने वाला। इस प्रकार के व्यक्तियों अर्थात् वकील या एडवोकेटों को न्यायालय से सनद प्राप्त करनी पड़ती है। अपने मुवक्किल के स्थान में लगभग सारी अदालती कार्यवाही करने का उनको अधिकार होता है और उनके द्वारा किया हुआ प्रत्येक कानूनी कार्य उनके मुवक्किल द्वारा किया गया समझा जाकर उसके लिए माननीय होता है। न्यायालय में वकील को अन्य कई अधिकार प्राप्त होते हैं।

Advocate-General सरकारी वकील। सरकार का कानूनी सलाहकार.

Affidavit शपथपत्र। हल्फ़नामा। प्रतिज्ञापत्र.
शपथ पूर्वक तथा लेखबद्ध किया हुआ बयान जो इस कार्य के लिए नियुक्त सरकारी अधिकारी के सम्मुख शपथ लेकर पेश किया जावे। अदालत में न्यायाधीश के सन्मुख किसी तथ्य (fact) के समर्थन में इस प्रकार शपथ लेकर लिखित बयान अक्सर दिये जाते हैं, और यदि इस प्रकार शपथ लेकर दिया गया बयान असत्य निकले तो बयान देने वाले के विरुद्ध अभियोग चलाया जा सकता है। (देखो False evidence तथा perjury)

Affirm (१) समर्थन करना; पुष्टि करना; अपील में नीचे की अदालत के फैसले का समर्थन या पुष्टि।
(२) निश्चयपूर्वक कहना; अदालत में प्रतिज्ञा पूर्वक कहना।

Affirmation निश्चयात्मक कथन; प्रतिज्ञा; सोच विचार कर तथा गंभीरता पूर्वक किया गया बयान। वह बयान जो बिना शपथ लिए किया गया हो किन्तु जो शपथ पूर्वक किये गये बयान के बराबर समझा जावे। जिन लोगों को अपने धार्मिक विश्वासों अथवा मन्तव्यों के कारण शपथ ( oath ) लेने में एतराज हो, वे शपथ लेने के बदले अदालत आदि में बयान देते समय अन्य प्रकार से अदालत को यह विश्वास दिला सकते हैं कि उनका बयान शपथ लेकर किये गये बयान के समान गंभीर तथा सत्य है और उसके लिए वे उसी प्रकार उत्तरदायी हैं जिस प्रकार शपथ लेने वाला होता है। इसीलिए भा. दं. वि. की धारा ५१ में शपथ (oath) की परिभाषा में affirmation भी सम्मिलित किया गया है।

Affirmative Easement सक्रिय भोगाधिकार। अर्थात् वह भोगाधिकार जो एक भूमि के मालिक को अपनी भूमि ( Dominent tenament ) के लिए दूसरी भूमि (Servicnt tenament) पर कुछ करने के रूप में प्राप्त हो; अर्थात् जब एक सम्पत्ति के सुखाधिकार के लिए दूसरी सम्पत्ति पर सक्रिय रूप से कुछ करने का अधिकार प्राप्त हो तो उसे affirmative easement कहते हैं। इसके लिए positive easement शब्द का भी प्रयोग होता है। इससे भिन्न भोगाधिकार के दूसरे प्रकार को Negative easement या निष्क्रिय भोगाधिकार कहते हैं, जिसका अर्थ यह होता है कि एक सम्पत्ति के सुख-पूर्वक उपभोग के लिए दूसरी सम्पत्ति के स्वामी को अपनी भूमि पर कुछ निश्चित् कार्य न करने के लिए बाध्य होना पड़े। निष्क्रिय भोगाधिकार में कुछ करने का अधिकार न होकर दूसरे को "कुछ" न करने देने का अधिकार होता है। जैसे 'वायु' तथा 'प्रकाश' के भोगाधिकार के विषय में एक मकान के स्वामी को यह अधिकार है कि व पड़ोस की भूमि पर इस प्रकार की दीवार आदि न बनने दे या बनने से रोक दे जिससे कि उसके मकान में आने वाला आवश्यक प्रकाश या वायु रुकता हो।

Affray झगड़ा; हंगामा; सार्वजनिक स्थान में दो या अधिक व्यक्तियों द्वारा किया गया झगड़ा; लड़ाई या साधारण मार-पीट। सार्वजनिक स्थान जैसे सड़क, रेलवे प्लेटफार्म या अन्य जगह जहाँ जनता आ-जा सके दो या अधिक आदमियों का मार पीट आदि करके सार्वजनिक शान्ति को भंग करना हंगामा (affray) कहलाता है। यह एक अपराध है ( देखो भा. दं. वि. धारा १५९ व १६० ) केवल गाली गलौच देना इस अपराध में सम्मिलित नहीं है। affray व riot में भेद है। riot या 'दंगा' बड़ा अपराध है। 'दंगे' या riot का अपराध होने के लिए कम से कम ५ व्यक्तियों का होना आवश्यक है किन्तु affray दो व्यक्तियों में भी हो सकता है। इसी प्रकार affray सार्वजनिक स्थान पर ही होने वाले झगड़े को कहते हैं, riot चाहे जिस जगह हो सकता है। देखो द. वि. धारा १४६ तथा १४१, और Riot व Assembly, unlawful).

Affrethtmeng जहाज के किराये का मोआयदा या इकरार। जहाज द्वारा भेजे जाने वाले माल का किराया तय करना। या माल भेजने के लिए जहाज किराये पर लेना।

Afore thought पूर्व निश्चित। पहले से सोचा हुआ। इरादतन किया हुआ। जान बूझकर किया गया अपराध आदि।

After sight हुंडियों के भुगतान के सम्बन्ध में उपयोग होने वाला एक वाक्यांश जिसका अर्थ यह है कि जिस के नाम हुँडी हो उसके सन्मुख हुँडी पेश करने पर ही हुँडी की मियाद प्रारंभ हो सकती है।

Age आयु; उम्र; कानूनी परिभाषा में इस शब्द (Age) का प्रयोग "कानूनी उ " के अर्थ में होता है, अर्थात् वह उम्र या आयु जिसे प्राप्त करने पर एक व्यक्ति कानूनी कार्यवाही करने में समर्थ या अपराध करने के योग्य समझा जावे। कानूनी उम्र प्राप्त करने के पूर्व किया गया कार्य बहुधा कानूनन जायज़ नहीं समझा जाता और न उस समय किया गया अपराध दंडनीय होता है। जैसे भारतीय दंड विधान की धारा ८२ के अनुसार ७ वर्ष से कम आयु के बच्चे द्वारा किया गया

कोई भी कार्य अपराध नहीं है। इसी प्रकार दं. वि. की धारा ८३ के अनुसार ७ से अधिक किन्तु १२ वर्ष से कम उम्र वाला बच्चा, जिसे अपने कार्य का परिणाम समझ सकने लायक ज्ञान न हो, यदि कोई अपराध करे तो वह अपराध नहीं समझा जायगा। इंग्लैंड के कानून के अनुसार १४ वर्ष की आयु तक बच्चा अपराध करने के अयोग्य समझा जाता है और उसका कार्य अपराध नहीं समझा जाता। भारतीय दंड विधान की धारा ९०,३१७, ३६१ व ३७५ आदि में वर्णित अपराधों में भी अपराधी की उम्रका विचार किया जाता है।

Indian Majority Act धारा ३ के अनुसार १८ वर्ष की आयु प्राप्त करने पर एक व्यक्ति बालिग समझा जाता है अतः दीवानी मामलों में भी १८ वर्ष और विशेष अवस्थाओं में २१ वर्ष से पूर्व बालक नाबालिग समझा जाता है और उसे कानूनी कार्यों में स्वतः भाग लेने का अधिकार नहीं होता।

Age of discretion समझ सकने की उम्र; विवेक वय, सियेतमीज़ ७ से १२ तथा १२ से १८ वर्ष तक की उम्र.

Age of Majority प्राप्तवयस्कता; सिन्ने बलुगत अर्थात् वह उम्र जिसे प्राप्त करने पर मनुष्य बालिग समझा जाता है (यानी १८ और विशेष स्थिति में २१ वर्ष की उम्र जैसा कि ऊपर कहा गया है। देखो Major तथा Minor).

Agency मुख्तारी; आढ़त; प्रतिनिधित्व। उन दो व्यक्तियों का कानूनी सम्बन्ध जिसके द्वारा एक व्यक्ति दूसरे व्यक्ति को अपना प्रतिनिधि बनाने या अपनी ओर से कार्यवाही करने का अधिकार दे। (देखो Agent).

Agenda कार्यक्रम, सभा में होने वाले कार्यों का ब्यौरा.

Agent गुमाश्ता; मुख्तार; वकील। वह व्यक्ति जो किसी के बदले में कोई कार्य करने के लिए नियुक्त किया जाय। जब एक व्यक्ति किसी आदमी को अपना प्रतिनिधि या मुख्तार नियुक्त करे और उसे यह अधिकार दे कि वह अन्य व्यक्तियों के साथ होने वाले व्यवहारों में नियुक्त करने वाले व्यक्ति की ओर से सब कार्य करे, जो कि वह स्वयं करता है, तो इस प्रकार के प्रतिनिधि या मुख्तार को agent कहते हैं और जो व्यक्ति agent को नियुक्त करता है उसे Principal कहते हैं (देखो Indian Contract Act अर्थात् भारतीय कानून मोआयदा धारा १८२). प्रतिनिधि या agent के अधिकारः—उत्तरदायित्व तथा agent व Principal का सम्बन्ध आदि के लिए जो निश्चित कानूनी नियम हैं, उनका वर्णन उपरोक्त कानून मोआयदा के अध्याय १० में वर्णित हैं। इस प्रकार के agent को कानूनी कार्यवाहियों में भी अपने नियुक्त करने वाले (Principal) की तरफ से भाग लेने का अधिकार हो सकता है। यह अधिकार यदि केवल किसी खास मुकद्दमे के लिए दिया जावे तो उस व्यक्ति को 'मुख्तार खास' (Special agent) कहते हैं और यदि सब मुकद्दमों तथा Principal की ओर से होने वाली अन्य सब कानूनी कार्यवाहियों के लिए ऐसा अधिकार दिया गया हो तो (जिसे अधिकार दिया जावे) उसे मुख्तारआम (General agent) कहते हैं। मुख्तार द्वारा मुख्तारी सम्बन्धी किये गये सब कामों के लिए मुख्तार नियुक्त करने वाला (Principal) इसी प्रकार जिम्मेदार होता है कि मानो उसने स्वयं ही उन कार्यों को किया हो। Agent मुख्य तीन प्रकार के होते हैं (१) व्यापार सम्बन्धी जैसे दलाल, नीलाम करने वाले, आढ़तिया, साझीदार आदि, (२) मुकद्दमे आदि के लिए बनाये गये मुख्तार या agent जैसे मुख्तारआम, मुख्तारखास, वकील, एटार्नी, सालिसिटर आदि (३) सामाजिक या परस्पर सम्बन्ध रखने वाले agents, जैसे नौकर आदि।

Agent's lien मुख्तार का विशेष अधिकार। मुख्तार को अपनी तनख्वाह, कमीशन या पारिश्रमिक वसूल होने तक मुख्तार बनाने वाले (Principal) की उन वस्तुओं को जो उसके कब्जे में हों रोक रखने का अधिकार प्राप्त है। जब तक अपनी तनख्वाह आदि न मिले तब तक इन चीजों को अपने कब्जे में रखने के इस विशेष अधिकार को agent's lien कहते हैं (देखो कानून मोआयदा, धारा २२१ और Lien शब्द भी देखिये।)

Agent's right of retainer मुख्तार का रोक रखने

का अधिकार। यह भी उपरोक्त अधिकार के समान मुख्तार का एक अधिकार है जिसके आधार पर Principal के लिए मिले हुए रुपयों में से मुख्तार अपनी तनख्वाह या खर्च आदि काट सकता है। (देखो कानून मोआयदा धारा २१७)

Fiduciary Agent देखो Fiduciary.

Aggravate अपराध वृद्धि। दोषाधिक्य करना; संगीन करना; किसी अपराध का और अधिक संगीन होना, या करना.

Aggregate एकत्रित; कुल। जब एक अपराधी को एक से अधिक अपराधों के लिए अलग अलग सजा न देकर सब अपराधों के लिए इकट्ठी सज़ा दी जावे तो उस दंड को Punishment in Aggregate कहते हैं.

Aggressor आक्रमक; पहले आक्रमण करने वाला; जो पहले झगड़ा प्रारंभ करे.

Agnate सगोत्र; गोत्रज; एक व्यक्ति या पुरुष के वंशजों को गोत्रज कहते हैं। एक पुरुष के वंशज होने के कारण गोत्रज आपस में एक दूसरे के रिश्तेदार या भाई समझे जाते हैं और उनमें आपस में विवाह सम्बन्ध नहीं हो सकता। इस शब्द के समान हिन्दू लॉ में इस प्रकार का सम्बन्ध बताने के लिए अन्य शब्दों का भी प्रयोग होता है जैसे पिंड, सकुल्य, समानोदक आदि.

Agreement (1) इकरार, सम्मति, स्वीकृति अहदनामा (2) करारनामा, प्रतिज्ञा-पत्र। दो व्यक्तियों या पक्षों में निश्चित की गई शर्तों का लेख। जब एक व्यक्ति दूसरे के सन्मुख कोई शर्त पेश करता है और वह दूसरा व्यक्ति उसे स्वीकार करता है तो इस प्रकार दोनों में जो समझौता, या इकरार या निश्चय होता है उसे agreement कहते हैं, अर्थात् दो पक्षों द्वारा आपस में एक दूसरे के हित के लिए किया गया निश्चय। इस प्रकार का करार या प्रतिज्ञा-पत्र पालन करने के लिए यदि कानून से एक दूसरे को बाध्य किया जा सके तो उस करार या agreement को मोआयदा यानी Contract कहते हैं। (देखो कानून मोआयदा धारा २)

Agreement, Void निरर्थक निश्चय; अव्यवहार्य अनुमति, अहद-बातिल। जिस निश्चय, या इकरार को पालन करवाने के लिए कानून से विवश न किया जा-सके उसे Void agreement कहते हैं, क्योंकि उसे न्यायालय द्वारा व्यवहार में नहीं लाया जा सकता (का० मो० धारा २ (g))

Agreement, Voidable त्याग सकने योग्य इकरार, जिस निश्चय, इकरार या अनुमति को यदि दोनों पक्षों में से एक पक्ष चाहे तो कानून द्वारा व्यवहार में ला सके तथा जिसे दूसरा पक्ष या व्यक्ति व्यवहार में न ला सके तो इस प्रकार की अनुमति या agreement को Voidable agreement कहते हैं, क्योंकि उसे एक पक्ष वाला चाहे तो व्यवहार में न लाकर रद्द या भंग कर सकता है। (देखो का. मो. धारा २ (१)) उर्दू में Voidable agreement को अहद काबिल-ए-इय-ताल कहते हैं।

Void यानी निरर्थक तथा Voidable यानी त्याज्य अर्थात् त्याग सकने योग्य। इन दोनों में जो भेद है वह कानून की दृष्टि से महत्व का है। Void agreement का अर्थ है जो agreement या करार प्रारम्भ से ही निरर्थक हो (Void-ab-initio) अर्थात् कानून की दृष्टिसे जो कभी व्यवहार में आने योग्य ही न हो, किन्तु Voidable agreement का तात्पर्य यह है कि जो करार कानूनी दृष्टि से तो व्यवहार में लाने लायक हो किन्तु जो बाद में रद्द किया जा सके। (देखो कानून मोआयदा अध्याय २ तथा Contract शब्द)

Aid सहायता; अपराध करने में सहायता देना दुष्ट-प्रोत्साहन का अपराध है (देखो Abetment.)

Air, Right to–वायु का अधिकार, या वायु का भोगाधिकार (easement)। मकान में आवश्यक वायु या हवा का प्रवेश एक प्रकार का भोगाधिकार या सुखाधिकार है और उसे प्राप्त करने या उसकी रक्षा करने के लिए निश्चित कानून है। (देखो Indian Easement Act)। जहाँ मनुष्य आदि रहते हों उस स्थान की हवा इस प्रकार खराब करना जिससे कि सार्वजनिक स्वास्थ्य को हानि पहुँचे तो भारतीय दंड विधान धारा २७८ के अनुसार वह एक अपराध है।

Aleatory Contract सापेक्ष करार; शरतिया करार; अनिश्चित क़रार; मोआयदा मशरुत, अर्थात् वह करार

Contract, जो किसी विशिष्ट घटना के होने या न होने पर निर्भर है। भारतीय कानून में इसको Contingent Contract कहते हैं ( देखो Indian Contract Act यानी कानून मोआयदा धारा ३१)। उदाहरण के लिए 'क' यह इकरार करे कि यदि 'ख' का मकान जल जाय तो 'क' 'ख' को १००००) रु० देगा। यहाँ 'क' द्वारा 'ख' को १००००) रु० देना 'ख' के मकान के जलने पर निर्भर है, अतः यह इकरार Contingent या Aleatory Contract है। ( देखो Contingent ).

Alias उर्फ़; उपनाम या दूसरा नाम। जब एक व्यक्ति के एक से अधिक नाम हों तो पहला उसका खास नाम और बाकी के उपनाम ( aliases ) कहलाते हैं; जैसे रामनारायण उर्फ़ ( या alias ) बाबूराम.

Alibi अन्यत्र स्थिति, अनुपस्थिति। जब कोई अपराधी अपने बचाव या वरियत में यह कहे या उज्र पेश करे कि अपराध करने का जो समय बताया गया है उस समय वह अपराध स्थल पर उपस्थित नहीं था, किन्तु अन्यत्र या दूसरी जगह था और इसलिये वह इस अपराध का अपराधी नहीं हो सकता, इस प्रकार के उज्र को Alibi या Plea of alibi कहते हैं।

Alien विदेशी; परदेशी, अन्य देशों के रहने वाले व्यक्ति (इसके लिये Dictionary of Political terms में Alien शब्द देखो )

Alien enemy विदेशी-शत्रु; परदेशी दुश्मन, अर्थात् वह व्यक्ति, जो उस देश की प्रजा हो या उस देश में उत्पन्न हुआ हो जिसके साथ या तो शत्रुता हो या युद्ध हो रहा हो। इस प्रकार के व्यक्ति को बिना गवर्नर-जनरल की विशेष आज्ञा के ब्रिटिश भारत में किसी पर दावा करने का अधिकार नहीं है। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा ८३ )

Alien amy or Alien friend विदेशी मित्र; परदेशी दोस्त अर्थात् वह व्यक्ति जो मित्र-राज्य की प्रजा हो। इस प्रकार के व्यक्तियों का ब्रिटिश भारत के न्यायालयों में दावा आदि करने का वैसा ही अधिकार है जैसा कि ब्रिटिश भारत की प्रजा को है। ( देखो धारा ८३ ज़ाब्ता दीवानी।)

Alienated Lands इनामी जमीन; आराज़ी जमीन अर्थात् वह जमीन जिसका पूरा या कुछ लगान माफ़ हो।

Alienation स्वत्वार्पण, हवालगी, दूसरे को सम्पत्ति देना या सौंपना। जब एक व्यक्ति अपनी सम्पत्ति दूसरे को बेचता है या अन्य किसी प्रकार देता है तो इस प्रकार सम्पत्ति सौंपने के लिए इस शब्द का उपयोग होता है। जिसे सम्पत्ति सौंपी या दी जाती है उसे Alienee (ग्रहीता) कहते हैं और जो सम्पत्ति देता है उसके लिए Alienor ( प्रदाता ) शब्द का प्रयोग होता है। स्वोपार्जित सम्पत्ति या अन्य सम्पत्ति जिस पर उसके स्वामी का पूरा तथा अबाध्य (unlimited) अधिकार है, उस सम्पत्ति को उसका स्वामी दूसरे को चाहे जिस प्रकार दे सकता है, किन्तु हिन्दू कानून के अनुसार विधवा को अपने पति की सम्पत्ति तथा हिन्दू पुरुष को पैतृक सम्पत्ति को दूसरे को देने ( alienation ) का अबाध्य अधिकार नहीं है। कुछ विशेष अवस्थाओं ही में ये ऐसी सम्पत्ति दूसरे को दे सकते हैं ( देखो मुल्ला का हिन्दू लॉ )।

Alienation after attachment कुर्क सामान या सम्पत्ति अलग करना या दे देना। जो सम्पत्ति अदालत की आज्ञा से कुर्क ( attached ) हो चुकी है उसे निजी तरीक़े से कोई दूसरे को नहीं दे सकता और यदि इस प्रकार की सम्पत्ति किसी को बेची या दी जावे तो यह बेचना या देना नाजायज़ यानी निरर्थक ( Void ) समझा जाता है। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा ६४ )

Alieni Juris पराधीन या दूसरे के अधिकार में, अर्थात् जो लोग दूसरों की संरक्षता में हों तथा जिन्हें अपने पर तथा अपनी सम्पत्ति पर सम्पूर्ण अधिकार न हो उनके लिए उपरोक्त वाक्य का प्रयोग होता है। इस प्रकार के व्यक्ति तीन प्रकार के हो सकते हैं (१) नाबालिग़, जो अपने संरक्षकों के आधीन रहते हैं, ( २ ) विवाहित स्त्रियाँ, जिनपर उनके पति का अधिकार होता है, तथा (३) पागल, जिनका दिमाग़ ठीक न होने के कारण, उनकी सम्पत्ति तथा व्यक्तिगत हित दूसरों की देख भाल में रहता है। इसके विपरीत जो लोग सर्वथा स्वतंत्र होते हैं, उनके लिए Sui Juris शब्द का उपयोग होता है। ( देखो Sui Juris )

Aligumont कतार बांधना; हद बांधना; रेखा या कतार द्वारा हद मुकर्रर करना।

Alimony गुज़ारे का खर्च, जीविका। स्त्री यदि तलाक़ आदि के कारण पति से अलग हो जावे तो पति को उसके निर्वाह के लिये जो खर्च देना पड़ता है, उसे Alimony कहते हैं। भारतीय दंड विधि-ज़ाब्ता फौज़दारी-धारा ४८८ में इसके लिये maintenance शब्द का प्रयोग किया गया है (देखो maintenance)।

Aliunde दूसरे साधन से; अन्य प्रकार से। जब कोई अभियोग पूर्व सोचे हुये प्रकार या सबूत (Evidence से साबित न हो सके तो उसे दूसरे प्रकार से या दूसरे तरीके के सबूत से सिद्ध करना। इस प्रकार दिये गये दूसरे सबूत को Proof aliunde कहते हैं।

All-fours सब बातों में, सब प्रकार से। जब एक नज़ीर (Ruling या Case) या मुकद्दमा दूसरे मुकद्दमे या नज़ीर से सब बातों में मिलता हो तो यह बात कहने के लिये इस मुहावरे का उपयोग होता है- जैसे This case goes on all-fours with the present case.

Allegans Contraria Non Est Audiendus-- अर्थात् He is not to be heard who alleges things contradictory to each other यह लेटिन भाषा में व्यक्त किया गया न्यायशास्त्र का एक सिद्धान्त है, जिसका अर्थ यह है कि जो व्यक्ति परस्पर विरोधी बातें कहे, उसकी बात पर विश्वास नहीं किया जा सकता।

Allegation अभियोग; दोष; बयान; किसी व्यक्ति के विरुद्ध लगाया गया दोष या अभियोग। दावे या अभियोग में एक पक्ष द्वारा दूसरे पर लगाया हुआ दोष।

Alleged कथित; बयान किया हुआ कोई तथ्य या अभियोग जो लगाया गया या कहा गया या बयान किया गया हो; किन्तु जो उस वक्त तक सिद्ध न हुआ हो; जैसे The alleged libel अर्थात् कथित मानहानि।

Allocature (It is allowed) स्वीकृत खर्च। जब किसी मुकद्दमे में सॉलीसीटर यानी एक प्रकार के वकील का खर्च पेश किया जाता है, तो न्यायालय के अधिकारी द्वारा उसकी जांच होती है, और जब वह अधिकारी उसे प्रमाणित कर देता है, तब उस स्वीकृत खर्च के लिये इस शब्द का प्रयोग होता है।

Allograph दूसरे द्वारा लिखा हुआ। वह दस्तावेज़, जो ऐसे व्यक्ति ने लिखा हो, जिसका उस दस्तावेज़ से कोई सम्बन्ध न हो। अपने हाथ से लिखे हुए दस्तावेज़ को Autograph कहते हैं।

Allonge हुंडी के साथ का काग़ज़। जब हुंडी या उसकी पीठ पर उसे सकारने या हस्ताक्षर करने (Endorsement) के लिये जगह नहीं बचती तो उसके साथ दूसरा काग़ज़ लगा दिया जाता है, जिस पर कि दस्तख़त आदि किये जा सकते हैं। इस कागज को Allonge कहते हैं।

Allot बाँटना; हिस्सा निश्चित करना; हिस्सा सौंपना।

Allotment. Allot की संज्ञा; बँटवारा; बंटनी; हिस्सा; भाग। कम्पनी लॉ में 'शेयर' आदि की बँटनी के लिये इस शब्द का प्रयोग होता है।

Allottee हिस्सा पाने वाला; वह व्यक्ति जिसके नाम पर शेअर चढाये जाते हैं।

Allotment Note अधिकार-पत्र। यह शब्द जहाजी कारोबार में काम आता है, और इसका मतलब उस दस्तावेज़ से है, जिसके द्वारा जहाज पर काम करनेवाले लोग अपने मालिक को यह अधिकार देते हैं कि वे उनकी तनख्वाह का कुछ भाग या तो सेविंग बैंक में जमा करवा दें या उसे उनके माता, पिता, स्त्री, बेटे, पोते आदि किसी सम्बन्धी को देदें।

Allotment Letter बटवारे का पत्र। किसी कम्पनी के 'शेयरों' या "हिस्सों" को लेने के लिये की गई दरख्वास्त के उत्तर में आया हुवा वह पत्र, जिसके द्वारा यह सूचना दी जाय कि प्रार्थी को कितने 'हिस्से' या 'शेयर' दिये गये हैं। जब तक इस प्रकार के बटवारे का पत्र न मिले, तब तक प्रार्थी उन हिस्सों के लिये जिम्मेदार नहीं समझा जाता। इस प्रकार के पत्र पर टिकिट लगाना आवश्यक है।

Allowance भत्ता; निश्चित वेतन आदि के अलावा दिया गया आवश्यक खर्च (जो सवारी, सफर आदि के लिये दिया जाता है)।

All Rights Reserved सर्वाधिकार सुरक्षित। जब कोई ग्रन्थकार, लेखक या प्रकाशक अपनी किसी कृति, ग्रन्थ या लेख के छापने या प्रकाशित करने का अधिकार कानून द्वारा अपने लिये सुरक्षित कर लेता है, तब उसके लिये यह वाक्यांश प्रयुक्त होता है।

Alluvion शनैः शनैः बढ़ी हुई भूमि, कछार भूमि; वह भूमि जो समुद्र या नदी के पानी के साथ बह कर आई हुई मिट्टी या रेत के जमने से बन जाय। पास की ज़मीन पर धीरे-धीरे पानी के साथ मिट्टी या रेत बह कर जम जाती है और इस प्रकार असली ज़मीन में जो वृद्धि हो जाती है उसके लिये इस शब्द का उपयोग होता है। इस प्रकार से बढ़ी हुई ज़मीन पर असली भूमि के मालिक का ही अधिकार होता है। ( देखो Dereliction )

Alteration परिवर्तन, रद्दोबदल, किसी दस्तावेज़ या अन्य लेख में रद्दोबदल करना। यदि दस्तावेज़ के लिखे जाने के बाद उसमें बड़ा या महत्व का रद्दोबदल किया जाय तो सारा दस्तावेज़ रद्द या निरर्थक हो जाता है। यदि दस्तावेज़ में इस प्रकार का परिवर्तन धोखे से किया जाय तो वह जालसाजी का अपराध हो जाता है।

Alternative वैकल्पिक, विकल्प, दो में से एक; शेष उपाय, दो बातों या चीज़ों में एक या दूसरी कोई एक। जब कोई व्यक्ति अदालत में दो मांगें पेश कर, उनमें से किसी एक के मिलने की प्रार्थना करे, तो उसे Alternative relief या alternative prayer कहते हैं। इसी प्रकार जब कोई व्यक्ति, दो में से किसी एक अधिकार का हक़दार हो, तो अदालत उसे उनमें से किसी एक को चुनने का अवसर देती है, और एक बार जो एक अधिकार चुन लिया जाय, फिर दूसरे के लिए प्रार्थना करने का उसे अधिकार नहीं रहता। इस प्रकार के दो अधिकारों के लिये भी इस शब्द का उपयोग होता है।

Alternative Charge वैकल्पिक अभियोग। दो में से एक अपराध का अपराधी करार देना। जब यह सन्देह हो कि अभियुक्त ने जो काम किया है वह दो या अधिक अपराधों में या दंड विधान की धाराओं में से किसमें दंडनीय है, तो अभियुक्त पर उन सब अपराधों के लिये वैकल्पिक फर्द जुर्म ( charge ) लगाया जा सकता है, और अन्त में जो अपराध सिद्ध हो उस के लिये उसे दंड दिया जा सकता है। जैसे, यदि किसी आदमी के पास चोरी का माल पकड़ा जाय, और यह निश्चय न हो कि वह माल उसीने चुराया है, तो उस पर दोनों, यानी चोरी या चोरी का माल लेने का फर्द जुर्म लगाया जा सकता है। इस प्रकार के दूसरे फर्द जुर्म को alternative charge कहते हैं ( देखो दंडविधि धारा २३६ Criminal procedure code S 236)

Alternative Plea वैकल्पिक उत्तर, या सफाई, आपत्ति या उज्र, किसी बात के उत्तर में, या किसी अभियोग के जवाब में दो बातें इस प्रकार कहना कि या तो यह बात है या वह, अर्थात् दोनों में से किसी एक पर निर्भर रहना। इस प्रकार के उत्तर के लिये यह शब्द प्रयोग में आता है।

Amalgamation ऐकीकरण, सम्मेलन, एक होना। कंपनी कानून ( Company Law ) के अनुसार जब दो या अधिक कंपनियाँ या व्यापारिक मंडल एक में मिल जाते हैं, तब उस एकीकरण के लिये Amalgamation शब्द काम में लाया जाता है।

Ambassador राजदूत, एलची, एक राज्य का दूसरे राज्य में रहनेवाला प्रतिनिधि। इस प्रकार के राजदूत को दीवानी मामलों में कैद नहीं किया जा सकता और न उसे पकड़वाया जा सकता है। उसकी सम्पत्ति भी कुर्क नहीं की जाती।

Ambiguity अस्पष्टता, सदिग्धता, द्विअर्थकत्व, ( जैसे "नरो वा कुंजरो वा" ) जब किसी शब्द या वाक्य का अर्थ स्पष्ट न हो अर्थात् उसके एक से अधिक अर्थ निकलें तो उसके इस दोष के लिये ambiguity शब्द का प्रयोग होता है। कानून की दृष्टि से दस्तावेज़ आदि में दो प्रकार की अस्पष्टता हो सकती हैं, एक Latent या प्रच्छन्न, अथवा गुप्त व दूसरी Patent यानी 'प्रकट'। यदि दस्तावेज़ के किसी शब्द या वाक्य में Latent ambiguity हो तो उसको स्पष्ट करने के लिए जबानी शहादत दी जा सकती है जिससे उसका अर्थ स्पष्ट हो जाय। जैसे, यदि किसी मृत्यु-पत्र यानी वसीयत में वसीयतदार ने यह लिखा हो कि

एक हजार रुपये मेरी पोती शकुन्तला को दिये जावें और अगर उक्त वसीयतदार की शकुन्तला नाम ही की दो पोती हों तो इस बात की जबानी शहादत दी जा सकती है कि दोनों में से किस शकुन्तला के लिये १०००) की वसीयत की गई है। यहां पर यद्यपि वाक्य स्पष्ट है, किन्तु उसका अर्थ अस्पष्ट है। अतः उसे दूर करके दस्तावेज़ का पालन किया जा सकता है।

किन्तु दस्तावेज़ की Patent ambiguity को दूर करने के लिये ज़बानी शहादत देने की क़ानून आज्ञा नहीं देता। जैसे, यदि उपरोक्त दस्तावेज़ में 'शकुन्तला' व 'पोती' दोनों शब्दों की जगह खाली हो, या जिसे १०००) देना हो उसका नाम पता न दिया गया हो, तो ज़बानी शहादत द्वारा यह सिद्ध नहीं किया जा सकता कि वसीयत करने वाला किसे १०००) रु० देना चाहता था। क्योंकि यह अस्पष्टता इतनी साफ़ है कि उसके अर्थों में मतभेद होने का सवाल ही नहीं उठता। ऐसी हालत में दस्तावेज़ यानी वसीयत का यह भाग रद्द समझा जायगा।

(२) दावा या जवाबदावा आदि यदि अस्पष्ट (ambiguous) हो तो उसे स्पष्ट किये बिना मुकद्दमा नहीं चल सकता, अथवा जिसने उसे पेश किया है, उसके विपक्ष में अस्पष्टता का अर्थ करके चलेगा। दस्तावेज़ लिखने वाले ने यदि कोई अस्पष्टता छोड़ दी है तो उसके अर्थों में से वह अर्थ लिया जायगा जो लिखने वाले के पक्ष में न हो।

(३) दस्तावेज़ों की भाषा की अस्पष्टता ambiguity को स्पष्ट करने या उनके अर्थ लगाने के विषय में क़ानून शहादत (Indian Evidence Act धारा ९३, ९७) आदि में कुछ नियम दिये गये हैं। इन नियमों में यह बताया गया है कि क़ानून किस प्रकार की भाषा की अस्पष्टता, व किन अवस्थाओं में उसे स्पष्ट करने की इजाज़त देता है।

Ambit परिधि; सीमा; परिभाषा। किसी कानून या धारा की सीमा। कोई बात एक कानून की परिभाषा या परिधि में आती है या नहीं, यह कहने के लिये इस शब्द का प्रयोग होता है।

Ambulatory परिवर्तनशील; बदलने योग्य; जैसे वसीयत करने वाला जबतक जीवित हो तबतक वह अपनी वसीयत बदल सकता है, और इसलिए वसीयत करने वाले की जिन्दगी तक उसकी वसीयत को Ambulatory Will अर्थात् परिवर्तनशील वसीयत कहते हैं। वसीयत करनेवाले की मृत्यु के पश्चात् उसकी वसीयत नहीं बदल सकती और इस प्रकार उसकी अन्तिम इच्छा निश्चित या न बदलने लायक हो जाती है।

Amenable जवाबदेह; वशवर्ति; किसी कानून के वश में होना अर्थात् वह कानून किसी व्यक्ति पर लागू होना। जैसे He is amenable to law, अर्थात् कानून उस पर भी लागू हो सकता है, या वह भी कानून के प्रति उत्तरदायी है।

Amendment संशोधन; तरमीम; सुधार; किसी कानून में संशोधन करना। अदालतों में इस शब्द का निम्नांकित अर्थों में प्रयोग होता है; जैसे:—

Amendment of Pleadings बयानात की तरमीम अर्थात् दावा, जवाबदावा, तथा अदालत में दिये गये अन्य लिखित बयान या अर्जियों को सुधारना। यदि उपरोक्त दावे, अर्जी, या जवाबदावे आदि में कोई गलती हो, या उसे बदलना हो, तो न्यायालय की आज्ञा लेकर उसे बदला या सुधारा जा सकता है। और इस प्रकार सुधारने को Amendment of pleadings कहते हैं। (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर ६ रूल १७)। यदि आज्ञा प्राप्त करने पर निश्चित समय में उपरोक्त सुधार न किया जाय तो जबतक पुनः अदालत अवधि न बढावे, तब तक दावे आदि में सुधार नहीं किया जा सकता (देखो आ० ६ रू० १८ जा० दीवानी) Pleadings शब्द में Plaint (अर्जीदावा), Written statement (जवाबदावा) आदि दोनों अर्थात् वादी और प्रतिवादी यानी मुद्दई और मुद्दाअलेह द्वारा दिये गये लिखित बयान सम्मिलित हैं। अतः अदालत की कार्यवाही में यदि कोई गलती या दोष हो तो अदालत की आज्ञा लेकर उसे सुधारा (amend) जा सकता है। (देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा १५३)।

Amendment of Judgments, Decrees or Orders, अदालत के फैसले, डिगरी या आज्ञा आदि

में सुधार या तरमीम करना। यदि अदालत के फैसले, या अन्य आज्ञाओं में गणित अर्थात् संख्या सम्बन्धी, अथवा लिखने की भूल या गलती रह गई हो, तो न्यायाधीश को स्वयं उसे सुधारने का अधिकार है (देखो धारा १५२ जाब्ता दीवानी)। साधारण नियम यह है कि एक फैसला या हुक्म सुनाने पर सुनानेवाला न्यायाधीश उसमें परिवर्तन नहीं कर सकता, जब तक कि उन कानूनी नियमों का पालन न किया जाय जो इस विषय में बनाये गये हैं। जैसे नजरसानी (Review) में बहुधा एक न्यायाधीश का फैसला अपील या निगरानी ही में दूसरा न्यायाधीश बदल सकता है, किन्तु यह नियम उन महत्वपूर्ण परिवर्तनों के लिए ही है जो कि फैसले आदि की आधारभूत बातों में किये जायं। किन्तु यदि कलम की भूल से (By slip of pen) या लिखते समय गल्ती से कोई बात उलटी या गलती लिख दी जाय तो उसे लिखने वाला न्यायाधीश स्वयं ही सुधार सकता है। जैसे 'रामचन्द्र का बेटा देवदत्त' के स्थान में यदि 'देवदत्त का बेटा रामचन्द्र' लिखा गया हो, या १० वर्ष की जगह १०० वर्ष लिख गया हो तो इस प्रकार की भूलें सुधारी जा सकती हैं।

Amendment of memorandum of appeal अपील का प्रार्थनापत्र सुधारना। यदि किसी फ़ैसले या हुक्म की अपील (यानी पुनर्विचार) के लिए लिखा गया प्रार्थनापत्र तत्संबंधी निश्चित नियमों के अनुकूल न हो तो उसे सुधारना (देखो आ० ४१ रू० ३ जाब्ता दीवानी)।

Amends क्षति पूर्ति, हर्जाना, मुआवजा, किसी नुकसान की भरपाई करना।

Amencement or Amerciament आर्थिक दंड, जुर्माना, वह जुर्माना जो न्यायाधीश या जूरी की इच्छा पर निर्भर हो और कानून द्वारा निश्चित न हो। बहुधा इस शब्द का उपयोग जूरी (Jury यानी अदालत के पंच) द्वारा किये गये जुर्माने के लिए होता था। आजकल इस प्रकार का जुर्माना नहीं होता।

Amy—मित्र, Friend (देखो Alien amy)

Amicus Curiæ न्यायालय का मित्र, अर्थात् वह व्यक्ति या वकील, जो न्यायाधीश की किसी कानूनी भूल के सुधारने में या उसके किसी सन्देह के निवारण करने में सहायता दे (२) फांसी आदि के संगीन अभियोगों में यदि अभियुक्त की तरफ से कोई वकील न हो और न उसके पास वकील करने की सामर्थ्य हो तो उसकी इच्छा से सरकार उसके लिए वकील नियुक्त कर देती है और उसकी फीस भी सरकार ही देती है। इस प्रकार अपराधी की ओर से सरकार द्वारा नियुक्त वकील को भी Amicus Curiæ कहते हैं, क्योंकि वह अपराधी का पक्ष न्यायालय के सन्मुख रख कर न्याय करने में न्यायाधीश की सहायता करता है।

Amnesty राजक्षमा, सरकार के विरुद्ध किये गये अपराध के अपराधियों को क्षमा-दान देना या छोड़ देना। इस प्रकार की क्षमा राज्यारोहण, सन्धि या अन्य किसी विशेष अवसर पर दी जाती है। यह क्षमा किसी निश्चित तिथि तक किये गये अपराधों, या निश्चित प्रकार के अपराधों के अपराधियों को, या राज्य के विरुद्ध अपराध के लिए दंडित समस्त कैदियों को दी जा सकती है। जब यह क्षमा सब के लिए हो तो उसे General amnesty कहते हैं और कुछ निश्चित लोगों के लिए हो तो उसे particular amnesty कहते हैं। एक बार इस प्रकार राज-क्षमा पाकर मुक्त होने पर फिर उसी अपराध के लिए उन्हें दंड नहीं दिया जा सकता।

Amount (१) रकम, संख्या, राशि (२) परिमाण, जैसे Amount of loss या Amount of punishment

Analogy उपमान, सादृश्य, तुलना। किसी बात को उसी के सदृश बात का उदाहरण देकर सिद्ध करने को Analogy से सिद्ध करना कहते हैं। वकीलों को जब ठीक उसी प्रकार की कोई नजीर न मिले, जिस प्रकार की बात या विषय को वे सिद्ध करना चाहते हैं, तो वे दूसरे विषय का उदाहरण, जो समान सिद्धान्त पर ही स्थित हो, देकर अपनी बात को सिद्ध करते हैं। इस प्रकार समान उदाहरण के बल पर तर्क करने को Reasoning by analogy कहते हैं। संस्कृत तर्कशास्त्र में इसे उपमान कहते हैं। न्यायशास्त्र के अनुसार उपमान की परिभाषा यह

है:— "प्रसिद्ध साधर्म्यात्साध्य साधनमुपमानम्" उदाहरण के लिए यह कहना कि जैसी यह गाय है वैसी ही नील गाय होती है तो यह उपमान हुवा ।

Ancestor पूर्वज; पूर्व पुरुष ।

Ancestral Property पैत्रिक सम्पत्ति; वह सम्पत्ति जो हमारे बाप दादों की उपार्जित की हुई हो । बाप-दादों की जायदाद । इस प्रकार की सम्पत्ति पर हिन्दुओं में पुत्र का जन्म-सिद्ध अधिकार होता है । ( देखो Seperate property ).

Anchorage बंदरगाह का महसूल; वह महसूल जो जहाज वालों से बंदरगाह में उतरने के बदले लिया जाता है । यह एक प्रकार का बंदरगाह का किराया है ।

Ancient प्राचीन; पुराना ।

Ancient Light वायु का भोगाधिकार । बीस वर्ष से बराबर आने वाला प्रकाश । यदि खिड़की में बराबर २० वर्ष से प्रकाश या वायु आती हो, तो वायु आने के उस मार्ग को बंद नहीं किया जा सकता, क्योंकि वह एक प्रकार का भोगाधिकार समझा जाता है, जिसे Right of access to ancient lights अर्थात् प्राचीन वायु का उपयोग करने का अधिकार कहते हैं ( देखो Easement ).

Ancient Monument प्राचीन स्मारक । प्राचीन समय की इमारतें; स्तम्भ; खुदाई कला की चीजें तथा पत्थर की मूर्तियां आदि । इस प्रकार की वस्तुओं को, उनके ऐतिहासिक महत्व के कारण सुरक्षित रखा जाता है, और जो उन्हें नष्ट करता है, वह दंडनीय समझा जाता है । प्राचीन स्मारकों की रक्षा के लिए सन् १९०४ में एक कानून बनाया गया है जिसे Ancient Monument Preservation Act कहते हैं ।

Ancient Document प्राचीन दस्तावेज़ । जो दस्तावेज़ ३० वर्ष से ज्यादा पुराना हो उसे प्राचीन दस्तावेज़ कहते हैं । इसके लिए Ancient Writings अर्थात् प्राचीन लेख का भी प्रयोग होता है । क़ानून शहादत की धारा ९० के अनुसार यदि इस प्रकार के प्राचीन दस्तावेज़ उसी स्थान से प्राप्त हों, जहां से कि वे होने चाहियें, तो उनकी वास्तविकता स्वयं सिद्ध समझी जाती है, और उन्हें सच्चा या वास्तविक सिद्ध करने के लिए प्रमाण देने की आवश्यकता नहीं होती ।

Ancilary सहायक या पूरक । Ancilary और Auxilary के समान अर्थ हैं ।

Animal पशु; जानवर । भारतीय दंड विधान धारा ४७ के अनुसार मनुष्य को छोड़कर प्रत्येक जीवधारी इस शब्द के अन्तर्गत समझा जाता है । दंड विधान में जानवरों द्वारा की गई हानियों के लिए उनके मालिक जिम्मेदार समझे जाते हैं और इस जिम्मेदारी को निश्चित करने के लिए जानवरों को निम्न प्रकार से विभाजित किया गया है ।

Animals, domesticated—पालतू जानवर; जैसे गाय, भैंस, बकरी बैल, आदि । इस प्रकार के जानवर यदि किसी को मारें या चोट पहुंचावें तो साधारणतः उनके स्वामी को दंड नहीं दिया जा सकता, क्योंकि ये जानवर स्वभावतः हानि पहुंचाने वाले या हिंसक नहीं होते और बिना छेड़े किसी को नहीं मारते । किन्तु यदि इस प्रकार का कोई जानवर हिंसक प्रवृत्ति का हो या 'मरखना' हो, और उसके स्वामी को उस जानवर की इस प्रवृत्ति का ज्ञान हो ,तो उसके द्वारा पहुंचाई गई चोट या हानि के लिये उसका स्वामी जवाबदेह समझा जाता है ।

Animals, Non-domesticated or Wild जंगली जानवर; जैसे शेर, साँप, सूअर आदि । ये जानवर स्वभावतः ही हिंसक होते हैं । अतः उनको रखने वालों पर यह जिम्मेदारी है कि वे उन्हें इस प्रकार संभाल कर रक्खें कि वे किसी को हानि न पहुंचा सकें । इस प्रकार के जानवरों द्वारा यदि किसी को चोट या हानि हो तो, उसके लिए उनको रखनेवाले जिम्मेदार समझे जाते हैं ।

एक तीसरे प्रकार के जानवरों की भी श्रेणी है जो वैसे तो शान्त होते हैं किन्तु बिगड़ जाने पर हिंसक या हानि पहुँचाने वाले हो जाते हैं; जैसे कुत्ता, घोड़ा, हाथी आदि । अतः इनके पालने वालों पर पालतू जानवरों से अधिक तथा जंगली जानवरों से कम जिम्मेदारी है । इन्हें भी साधारणतः संभाल कर रखना चाहिये और जब यह मालूम हो कि उनमें हिंसक प्रवृति आगई है, तो उनकी विशेष संभाल करनी आवश्यक है; जैसे पागल कुत्ता ।

किन्तु दूसरों की जमीन या मकान आदि में

घुस कर किसी प्रकार का नुकसान करने पर सब प्रकार के जानवरों के स्वामी मदाखलतबेजा अर्थात् अनाधिकार प्रवेश के अपराधी समझे जाते हैं और उन्हें उसके लिए हर्जाना देना पड़ता है। अतः कानून जानवरों के पालनेवालों का यह कर्तव्य समझता है कि वे उन्हें संभाल कर रक्खें और दूसरों की भूमि में न घुसने दें। ( देखो दं. वि. धारा २८९ )

जानवरों पर के अधिकार या उनके स्वामित्व के सम्बन्ध में भी उन जानवरों का उपरोक्त विभाजन महत्त्व का है। पालतू जानवर उनके स्वामियों की सम्पत्ति होती है और उन्हें चुराने पर चोरी का अपराध होता है। जंगली जानवर जब तक पालतू बनाकर न रक्खे जायं तब तक किसी की सम्पत्ति नहीं समझे जाते।

Animus नीयत; भावना; इच्छा; उद्देश्य; हेतु।

Animus Cancellandi—Animus Revocandi रद्द करने या बदलने की मंशा या इच्छा। मंसूख करने की नीयत।

Animus Furandi चुराने की इच्छा या नीयत। चोरी के अभियोग में अपराधी की चुराने की नीयत थी, यह सिद्ध करना ज़रूरी है।

Animus Manendi रहने की नीयत; बसने की मन्शा; निवास करने की इच्छा। किसी का निवासस्थान ( domicile ) निश्चित करते समय यह जानना आवश्यक है कि जहां को वह निवासी कहलाना चाहता है वहाँ बसने की उसकी नीयत सिद्ध होती है या नहीं। ( देखो domicile )

Animus Revertendi लौटाने की इच्छा या नीयत। जब कोई व्यक्ति किसी की चीज ले जाता है या अमानत रखता है, तो उस पर अमानत में खयानत करने या विश्वासघात का अपराध लगाने पर न्यायालय को यह निर्णय करना आवश्यक है कि अपराधी की नीयत उस वस्तु को लौटाने की थी या नहीं।

Animus testandi नीयत वसीयत करने की।

Annexation दूसरे की भूमि या देश पर अधिकार कर उसे अपने देश में मिला लेना। दूसरे की भूमि या देश को बिना उसके राजा या निवासियों की इच्छा के अपने अधिकृत करना। यह बहुधा बलपूर्वक किया जाता है।

Ani Nubites कन्या की विवाह योग्य अवस्था।

Annoisance—Nuisance उत्पात; कष्ट। ( देखो Nuisance )

Announce प्रकट करना; ऐलान करना; प्रसिद्ध करना घोषणा करना।

Announcement of assesment ज़मीन पर जो महसूल लगाया जाय, उसका ऐलान करना।

Annoyance त्रास; क्लेश; आज़ार,मानसिक व्यथा; या शारीरिक कष्ट। भारतीय दंड विधान की धारा ४४८ में अनाधिकार प्रवेश यानी मदाखलत बेजा के अपराध में यदि अपराधी का दूसरे के घर में या स्थान में प्रवेश, उसे क्लेश या दुःख (Annoyance) पहुंचाने की इच्छा से हो तो यह अपराध सिद्ध हो जाता है।

Annual वार्षिक; सालाना।

Annual tenancy वार्षिक किरायेदारी। किसी ज़मीन या घर में साल भर तक रहने या रखने का इकरार करना, और साल खतम होने पर ही उसे बदलना या बंद करना।

Annuity वर्षासन; सालाना भत्ता; वार्षिक वेतन; साल या वर्ष के अन्त में दी जाने वाली रकम।

Annuities, Abatement of: सालाना भत्ते का कम होना या घटना। जब इस प्रकार वार्षिक मिलने वाला भत्ता (रकम) किसी के नाम वसीयत कर दिया जाय और बाक़ी की सम्पत्ति पर्याप्त न हो, तो यह वसीयत किया हुवा भत्ता भी अनुपात से कम हो जायगा। ( देखो Abatement of Legacies )

Annul रद्द करना, निःशेष करना; मनसूख करना; जैसे किसी दिवालिया का दिवालियापन रद्द करना या मनसूख करना ( Annuling an adjudication in bankruptcy) जैसे अपना सारा क़र्जा पूरा चुका देने पर दिवालिया व्यक्ति पर से दिवालियापन हटाया जा सकता है।

Annul lwctus शोक का वर्ष। जब किसी का पति मर जाय तो उसकी विधवा को अंग्रेजी कानून के अनुसार एक वर्ष तक दुबारा विवाह करने की आज्ञा नहीं मिलती थी। इंगलैंड के सिविल लॉ का यह एक कानून

या जो अब प्रचलित नहीं है। किन्तु मुसलमानी क़ानून में अब भी यह नियम है कि एक पति के तलाक़ देने पर उसकी स्त्री कुछ दिन तक, ४ महिने १० दिन तक, दूसरा विवाह नहीं कर सकती इस ४ महीने १० दिन के समय को 'इद्दत' कहते हैं।

Anomaly अनियमितता; विचित्रता; बेतरतीब; या बेकायदे। दो परस्पर विरोधी वातों, या नियमों के लिये इस शब्द का उपयोग होता है। जब कोई बात तर्क या सर्वमान्य सिद्धान्तके विपरीत हो तो उसे Anomaly कहते हैं। कानून में भी इस प्रकारकी विचित्रता या अनियमितता होती है, जैसे यह कानून कि पत्नि के कुछ अपराधों के लिये, यथा मदाखलतबेजा, मानहानि पति को दंड दिये जाने का कानून।

Antelitem motam, Before a suit is put in motion अर्थात् दावा करने से पहले।

Antigraphy प्रतिलिपि; दस्तावेज़ की नकल।

Antinomy नियम-विरोध; दो क़ानूनों का परस्पर विरोध या एक ही क़ानून की दो धाराओं या विभागों का एक दूसरे के विरुद्ध होना; एक क़ानून का दूसरे क़ानून से विरोध होना।

Antiqua ( or qetera ) Statuta–Ancient statute प्राचीन कानून ( Acts ); इंगलेण्ड के वे क़ानून जो रिचर्ड प्रथम के राज्यकाल से एडवर्ड तृतीय के राज्यकाल तक बने थे।

Antiquation क़ानून पास करने से इन्कार करना। इस सम्बन्ध में कुछ और शब्द ये हैं (I) Abrogation क़ानूनी या शासन विधान द्वारा नियत साधनों से किसी क़ानून को रद्द करना ( देखो Abrogation शब्द जो पहले दिया गया है ) (II) Derogation यानी कानून के किसी भाग या अंश मात्र को रद्द करना या वापिस लेना ( III ) Subrogation अर्थात् क़ानून में कोई नवीन धारा या अंश बढाना। ( IV ) Dispensation अर्थात् किसी विशेष अवस्था या व्यक्ति के लिये क़ानून को स्थगित कर देना या रद्द कर देना।

Antimities प्राचीन काल की वस्तुऐं; वे चल वस्तुऐं जिनका कुछ ऐतिहासिक आदि महत्व हो। प्राचीन काल की अचल वस्तुओं (Anciei monuments) के समान इनकी रक्षा का भी भारत सरकार ने प्रबन्ध किया है ( देखो Ancient monument preservation Act )



Anwadheyaka अन्वधेयका। एक प्रकार का स्त्री-धन; वह धन जो विवाह के पश्चात् स्त्री को उसके पीहर या ससुराल से मिला हो ( देखो हिन्दू लॉ )

Apography प्रति; नकल; सूची।

Apology क्षमा-याचना; माफी मांगना। मानहानि के दावों में बहुधा क्षमा या माफी मांगने पर अपराधी छूट जाता है अथवा उसे हलका दंड दिया जाता है।

Apparent प्रगट, Appairent easement ( देखो Easement )

Apparent Heir उत्तराधिकारी; युवराज; ( देखो Heir apparent )

Appeal अपील; बड़ी अदालत में पुनर्विचार करने की प्रार्थना; विवाद; छोटी अदालत के अन्याय के खिलाफ़ बड़ी अदालत में शिकायत या न्याय करने की प्रार्थना करना; छोटी या मातहत अदालत के फैसले को बदलने या रद्द करने की प्रार्थना। जो अपील या उपरोक्त प्रकार की प्रार्थना करता है उसे Appellant यानी अपील करनेवाला अथवा प्रार्थी कहते हैं, और उसके दूसरे पक्ष अर्थात् छोटे कोर्ट में जो अपीलैन्ट के विरुद्ध था, उसे प्रतिवादी कहते हैं। एक प्रकार से यह वह व्यक्ति है जिसके विरुद्ध अपील की गई हो। इस प्रकार Appellant के प्रतिपक्षी को Respondent कहते हैं।

दीवानी और फौजदारी दोनों मामलों में Appeal की जा सकती है; किन्तु इसके लिए निश्चित नियम हैं, जिनमें यह कहा गया है कि किन-किन अवस्थाओं में, किस-किस कोर्ट में, तथा किस प्रकार Appeal की जा सकती है। दीवानी व फौजदारी के प्रत्येक निर्णय के विरुद्ध Appeal नहीं की जा सकती, किन्तु जिन निर्णयों के विरुद्ध Appeal का अधिकार नहीं है, उन पर भी कुछ अंशों में पुनर्विचार किया जा सकता है। इस प्रकार के आँशिक पुनर्विचार को फौजदारी में Revision यानी निगरानी या संशोधन कहते हैं तथा दीवानी में Revision और Review यानी 'नज़रसानी' या "पुनर्दृष्टि" कहते हैं।

उदाहरणार्थ, फ़ौजदारी मामलों में यदि कोई अपराधी अपना अपराध स्वीकार करले, और उस स्वीकृति पर उसे सेशन कोर्ट या अन्य पहले दर्जे के मजिस्ट्रेट द्वारा दंड दिया गया हो, तो सज़ा या दंड को कम करने के सिवाय अन्य किसी बात पर appeal नहीं हो सकती। ( देखो दंडविधि criminal procedure code धारा ४१२)। इसी प्रकार अगली धारा ४१३ के अनुसार छोटे मामलों में अपील नहीं हो सकती। जैसे, जब सेशन कोर्ट द्वारा १ महीने से अधिक की सज़ा न हुई हो, अथवा सेशन कोर्ट, जिला मजिस्ट्रेट या पहले दर्जे के मजिस्ट्रेट द्वारा पचास रुपये से अधिक दंड न हुआ हो तो इन सजाओं के विरुद्ध 'अपील' नहीं की जा सकती। किन्तु इनके विरुद्ध भी Revision हो सकती है।

इसी प्रकार ज़ाब्ता दीवानी की धारा ९६ के अनुसार कुछ अपवादों को छोड़कर अन्य डिग्रियों के विरुद्ध अपील की जा सकती है और धारा १०० के अनुसार अपील में हुई डिग्रियों के विरुद्ध हाईकोर्ट में दूसरी अपील भी हो सकती है। किन्तु दूसरी अपील किसी कानूनी विधि के दोष पर ही की जा सकती है। इसी प्रकार 'डिग्रियों' के सिवाय दीवानी अदालत की कुछ आज्ञाओं ( orders ) के खिलाफ़ भी अपील हो सकती है। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा १०४ )। अदालत खफ़ीफ़े की डिग्री तथा वादी-प्रतिवादी की स्वीकृति से दीगई डिग्रियों की तथा अन्य इसी प्रकार की जिन डिग्रियों की अपील नहीं हो सकती उनकी निगरानी ( revision ) हो सकती है।

अपील, निगरानी, तथा नजरसानी में अंतर है। अपील ( appeal ) तथ्य ( facts ) तथा 'कानून' ( law ) दोनों के आधार पर की जा सकती है। निगरानी ( revision ) 'कानून' तथा तत्सम्बन्धी विषयों पर ही हो सकती है। अपील तथा निगरानी सदा दूसरी ऊपर की अदालत में की जाती है। नजरसानी का अर्थ है, जिस अदालत ने निर्णय दिया हो उसी अदालत को उस पर पुनर्विचार करने की प्रार्थना करना ( देखो Revision व Review )

Appear अदालत में उपस्थित होना, हाज़िर होना। 'appear' शब्द का कानूनी अर्थ दावे या अभियोग तथा अन्य कानूनी कार्यवाही में उपस्थित होकर उसमें भाग लेना है। केवल न्यायालय की हद में अथवा कमरे में उपस्थित होने मात्र से उपस्थिति नहीं समझी जाती, किन्तु बुलाये जाने पर अपने उपस्थित होने की सूचना देने तथा उत्तर-प्रत्युत्तर अथवा हस्ताक्षर आदि द्वारा मुकद्दमे में भाग लेने पर ही पक्षकार या वकील की उपस्थिति ( Appearance ) समझी जाती है।

Appearance उपस्थिति, हाज़िरी। इंग्लैण्ड के हाईकोर्ट में प्रतिवादी के लिए यह आवश्यक है कि वह यह लिख कर दे कि उसके विरुद्ध जो मुकद्दमा है, उसमें वह स्वयं अथवा उसका वकील पैरवी करेगा। यदि वकील पैरवी करे तो उसका नाम पता आदि लिखना आवश्यक है। इसे Appearance या उपस्थिति कहते हैं। भारत में प्रतिवादी ( या अन्य पक्षकार ) के हस्ताक्षर तथा वकील की स्वीकृति के साथ वकालतनामा या वकील-पत्र दाखिल किया जाता है, जिसके आधार पर वकील को प्रतिवादी के बदले उपस्थित होने, उत्तर देने या अन्य पैरवी आदि कार्य करने का अधिकार होता है। जो वकील नीचे की अदालत में हो वह केवल इस बात की सूचना देकर कि अपील में भी वही पैरवी करेगा, अपील-न्यायालय (Appellate Court ) में उपस्थित हो सकता है। ऊपर कहे गये वकील-पत्र को या सूचना दाखिल करने को appearance या appearance दाखिल करना कहते हैं। मुकद्दमे की सूचना मिलने पर यदि सूचित किया गया व्यक्ति बिना कारण स्वयं या उपरोक्त प्रकार से वकील द्वारा उपस्थित न हो तो अनुपस्थित पक्षकार के खिलाफ एक तरफ़ा का निर्णय हो सकता है। ( देखो आर्डर ज़ाब्ता दीवानी )।

Appellate Court विवाद न्यायालय, अदालते मुतल्लक अपील, वह अदालत जिसको अन्य अदालतों के निर्णय पर पुनर्विचार करने या अपील सुनने का अधिकार हो। किस न्यायालय को, किस न्यायालय तथा किन विषयों के विरुद्ध अपील सुनने का अधिकार है, तथा अपील सुनने वाली अदालत के इस विषय में क्या क्या अधिकार हैं, इन सब बातों के लिये ज़ाब्ता दीवानी तथा ज़ाब्ता फ़ौजदारी में निश्चित नियम हैं। (देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा १०७ तथा आर्डर ४१ से ४५ और

ज़ाब्ता फ़ौज़दारी धारा ४०५ से ४९१ तथा ४२३ व ४२५ से ४३० )।

Appellant विवादी; अपील करने वाला ( देखो Appeal )।

Appellate-jurisdiction अपील-अधिकार-क्षेत्र; अपील-न्यायालय का अधिकार-क्षेत्र। अपील सुनने वाली अदालत के, इस विषय में जो अधिकार हैं, उनका निर्देष करने अथवा उनकी सीमा बताने के लिये इस वाक्यांश का उपयोग होता है।

Appellee वह व्यक्ति जिसके विरुद्ध किसी अपराध या हानि के लिये दण्ड दिलाये जाने की प्रार्थना की गई हो। यह शब्द इंगलैण्ड में प्रयुक्त होता है।

Appellor वह ख़ानगी व्यक्ति, जो किसी अन्य(Appellee) के विरुद्ध यह प्रार्थना करे कि उसने (appellee) फलाँ अपराध किया है और उसके कारण मुझे फलाँ नुकसान हुआ है, अतः अपराधी को दण्ड दिया जाना चाहिये। ( यह शब्द भी appellee के साथ तथा समान इंगलैंड में व्यवहृत होता है )।

Appendant (१) अनुषंगिक पदार्थ; उपांग; किसी मुख्य वस्तु से सम्बन्धित छोटा पदार्थ, (२) किसी बड़े अधिकार के साथ छोटा अधिकार। जैसे, आराज़ी ज़मीन या पुरस्कृत ज़मीन में जो वृक्ष हों, उनका उपयोग करने का अधिकार। इस प्रकार का अधिकार प्रारम्भ से तथा आवश्यक रूप से प्रधान अधिकार के साथ लगा हुवा होना चाहिये। इस प्रकार के उप-अधिकार जब प्रारम्भ से न होकर बाद में प्राप्त किये जायं तो उन्हें appurtenances कहते हैं। उपरोक्त appendant तथा appurtenant दोनों शब्द भोगाधिकार ( Easement ) के सम्बन्ध में प्रयुक्त होते हैं। देखो Appurtenant।

Appendix ( १ ) परिशिष्ट; किसी मुख्य पुस्तक, प्रार्थना-पत्र या अन्य लेख-बद्ध चीजों के साथ लगा हुआ अंश, भाग या लेख, काग़ज़ आदि।

( २ ) प्रिवी कौंसिल अथवा हाऊस ऑफ लार्ड्स (House of Lords) में प्रस्तुत अपील या मुकद्दमों के साथ लगी हुई या छपी हुवी पुस्तिका। विवादी और प्रतिविवादी, दोनों की ओर से इस प्रकार की छपी हुई पुस्तक अपने-अपने पक्ष-पत्र के साथ लगाई जाती है। इस प्रकार की पुस्तक में निचली अदालत में पेश हुए दस्तावेज़ साक्ष तथा अन्य सबूत होते हैं।

Application (1) अर्ज़ी; प्रार्थना-पत्र; निवेदन; दर्ख्वास्त; ( 2 ) अदालत में की जाने वाली प्रार्थना, चाहे फिर वह लिखित हो या मौखिक। किसी मुक़द्दमे के दर्म्यान, यानी जब तक उसका अंतिम निर्णय न हो जाय तब तक, समय-समय पर वादी-प्रतिवादी द्वारा जो लिखित प्रार्थना या अर्ज़ी दी जाय, उसके लिये इस शब्द का उपयोग होता है। ( 3 ) उपयोग; एक वस्तु का किसी के साथ सम्बन्ध लगाना, अथवा उसका उपयोग करना।

Appointee ( 1 ) नियुक्त किया हुवा व्यक्ति; वह व्यक्ति जिसे किसी स्थान या कार्य के लिये नियुक्त किया गया हो।

( 2 ) वह व्यक्ति, जिसके पक्ष में सम्पत्ति आदि के लिये नियुक्ति-पत्र लिखा गया हो, अर्थात वह व्यक्ति, जिसके लिये दस्तावेज़ में सम्पत्ति देने या सौंपने का बन्दोबस्त किया हो।

Appointment ( 1 ) बन्दोबस्त; विधान ; नियुक्ति ( 2 ) सम्पत्ति का अधिकारी नियुक्त करना। जब एक व्यक्ति को किसी सम्पत्ति की अन्तिम व्यवस्था करने अथवा उसे किसी को देने का अधिकार दिया गया हो, तो उस व्यक्ति द्वारा उपरोक्त अधिकार के अनुसार सम्पत्ति की जो व्यवस्था की जाय अथवा उसके लिए किसी को अधिकारी बनाया जाय, उसे appointment कहते हैं।

Appointor नियुक्त करने वाला; वह व्यक्ति जो उपरोक्त प्रकार से appointment करे।

Apportionment बटवारा; विभाजन; यथायोग्य हिस्सा करना।

इस शब्द का एक विशेष अर्थ में उपयोग होता है, अर्थात् एक सम्पत्ति पर जब एक के बाद दूसरे का अधिकार हो तो उन दोनों व्यक्तियों के अधिकारों को निश्चित करने के अर्थ में यह शब्द व्यवहृत होता है।

उदाहरण के लिए 'क' ने 'ख' को अपना मकान १००) रु० माहवार पर किराये दिया और प्रतिमास की अंतिम तारीख को किराया दिया जाने लगा।

मान लो जून की १५ तारीख को 'क' ने अपना मकान 'ग' को बेच दिया। अब १५ जून तक मकान का अधिकार 'क' को और १५ से आगे 'ग' को हुआ। अतः ३० जून को दोनों में उसके किराये का बटवारा इस प्रकार होगा कि 'ख' १५ जून तक के ५०) रु० 'क' को और १५ से ३० तक के लिए ५० रु०) 'ग' को देगा। इसी प्रकार यदि 'क' पूरा मकान न बेचकर आधा बेचे तो 'ख' का यह कर्त्तव्य होगा की जिस दिन उसे इस बात की सूचना मिले, उस दिन से यह ५०) रु० माहवारी के हिसाब से 'क' को तथा ५०) रु० माहवारी के हिसाब से 'ग' को किराया दे। इस उपरोक्त व्यवस्था को ही apportionment कहते हैं। देखो स्वत्वार्पण कानून (Transfer of Property Act) धारा ३६ व ३७।

Appraiser मूल्य आंकने वाला, दाम या कीमत कूतने वाला। (देखो appraisement)

Appraisement (1) तख़मीना; मूल्य की जांच।

(2) इंग्लैण्ड के कानून में, किराये के लिये कुर्क की हुई सम्पत्ति को बेचने से पूर्व उसका मूल्य आंकना आवश्यक समझा जाता था, जो कि दो सनदयाफ्ता मूल्य आंकने वालों (appraisers) को शपथ देकर कराया जाता था। अब, जबतक कि किरायेदार न कहे तबतक ऐसा करने की आवश्यकता नहीं समझी जाती। सनदयाफ्ता मूल्य आंकने वालों को appraiser कहते हैं।

Approbate and Reprobate किसी दस्तावेज़ के अनुकूल भाग को स्वीकार करना तथा प्रतिकूल भाग को अस्वीकार करना। कानून बहुधा इस बात की इजाज़त नहीं देता कि कोई व्यक्ति एकही दस्तावेज़ के कुछ भाग को तो मानले क्योंकि उससे उसे लाभ होता है, और बाकी भाग को न माने क्योंकि वह उसके विरुद्ध जाता है अथवा उससे उसे कोई हानि होती है। ऐसी अवस्था में या तो पूरे दस्तावेज़ को मानना पड़ता है या पूरे से इन्कार करना पड़ता है।

Appropriation किसी निश्चित रकम को, किसी निश्चित क़र्ज़ में जमा करना। जब किसी क़र्ज़दार पर एक ही आदमी के अनेक क़र्ज़ हों तो उसे यह अधिकार है कि वह रुपया देते समय यह आदेश दे कि वह रुपया किस क़र्ज़ में जमा किया जाय। क़र्ज़दार जिस क़र्ज़ की अदायगी के लिए रुपया दे लेनदार के लिए उसे उसी कर्ज में जमा करना आवश्यक है। किन्तु यदि क़र्ज़दार इस प्रकार का कोई आदेश न दे तो लेनदार उन रुपयों को अपनी इच्छानुसार चाहे जिस क़र्ज़ में जमा कर सकता है। किन्तु यदि रुपया जमा करते समय क़र्ज़दार व लेनदार किसी के द्वारा यह निश्चित न हो कि रुपया किस क़र्ज़ में जमा किया जाय, तो वैसी हालत में अदालत पहले दिये गये रुपयों को पहले क़र्ज़ में जमा किया हुआ समझती है। जब क़र्ज़दार प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से यह निर्देश न करे कि उसने जो रुपया दिया है वह उसके किस क़र्ज़ में जमा किया जाय तो लेनदार उसे चाहे तो उस क़र्ज़ में भी जमा कर सकता है जो मियाद के बाहर हो चुका है और जिसके लिए वह क़र्ज़दार पर दावा भी नहीं कर सकता हो। इसी प्रकार जब यह स्पष्ट न हो कि दिया गया रुपया क़र्ज़दार या लेनदार किस क़र्ज़ में जमा करना चाहते हैं तो अदालत भी उसे सर्व प्रथम क़र्ज़ में जमा करेगी चाहे फिर वह क़र्ज़ मियाद के बाहर हो। जब सारे क़र्ज़ एक ही समय के हों तो इनमें रुपया क़र्ज़ों के अनुपात से जमा किया जावेगा अर्थात् यदि एक क़र्ज़ १००) रुपया का दूसरा २००) रुपये का हो और ७५) रु० दिये गये तो २५) रु० २००) रु० के क़र्ज़ में जमा किये जायँगे। क़ानूनी परिभाषा में appropriation उपरोक्त प्रकार से क़र्ज़ में रुपया जमा करने को कहते हैं।

Approve (१) स्वीकार करना, पसन्द करना।

(२) उन्नत करना; अधिक उपयोगी बनाना। इस विशेष अर्थ में approve शब्द का भूमि या ज़मीन को अधिक उपयोगी करने अथवा उसकी पैदावार या किराया बढ़ाने के अर्थ में प्रयोग होता है। ज़मीन से अधिक से अधिक जितना फ़ायदा उठाया जा सके उतना उठाने का यत्न करना इस शब्द का भाव है।

Approvement—(१) भूमि का लाभ। उपरोक्त प्रकार से भूमि को उन्नत करके जो मुनाफ़ा या फ़ायदा हो उसे approvement कहते हैं।

(२) Approver या सरकारी या इक़बाली गवाह का काम ( देखो approver )।

Approver सरकारी गवाह; मुज़रिम इक़रारी; क्षमा प्राप्त गवाह; मुखबिर अर्थात् वह गवाह, जो अपराध करने में सम्मिलित था, याने अपराध के बारे में जानकारी रखता था, किन्तु जिसे अपना अपराध स्वीकार कर लेने पर सरकार द्वारा इस शर्त पर क्षमा दी गई हो कि वह अपराध के बारे में जो कुछ जानता है उसे अदालत में साफ़ और पूरी तौर पर सच-सच बयान कर दे। (देखो भारतीय दंड विधि धारा ३३७ Criminal Procedure Code S. 337 ).

Appurtenance (१) अनुषंगिक पदार्थ; उपांग।

( २ ) किसी भूमि पर के अधिकार के साथ का अधिकार; वह अधिकार जो मुख्य अधिकार के लिए प्राप्त किया जाय। Appendant के समान यह भी भोगाधिकार ( Easement ) के सम्बन्ध का शब्द है और Appendant शब्द का बहुत कुछ समानार्थि है, किन्तु appendant में व इसमें यह भेद है कि Appurtenance वह अधिकार है जो प्रारंभ से न होकर बाद में चिरकाल भोग या अन्य प्रकार से प्राप्त किया गया हो, जैसे जमीन के साथ चरागाह। appendant प्रारंभ से ही मुख्य अधिकार के साथ सम्बंधित अधिकार को कहते हैं। ( देखो Appendant ) इसी प्रकार appurtenance मुख्य अधिकार के उपभोग के लिए आवश्यक नहीं होता, किन्तु मुख्य अधिकार के उपभोग में सुभीता देने के लिए होता है, विपरीत इसके appendant वह उप-अधिकार है जो मुख्य अधिकार के उपभोग के लिए आवश्यक होता है।

Appurtenant विशेषण; उपरोक्त appurtenance शब्द का अंगभूत, अनुषंगिक।

Apratibandha अप्रतिबन्ध; हिन्दू लॉ का शब्द, जिसका अर्थ अबाध्य या बिना शर्त का उत्तराधिकार है अर्थात् जो जन्म से प्राप्त हो, जैसे, पिता की सम्पत्ति पर पुत्र का उत्तराधिकार। इसके विपरीत जिस उत्तराधिकार में कोई बाधा हो अर्थात् जो जन्म से प्राप्त न होकर किसी व्यक्ति के मरने पर प्राप्त हो। (देखो ( Daya ) उसे सप्रतिबन्ध (दाय) कहते हैं )।

Arbitration पंचायत; मध्यस्थता; सालसी।

जब दो या अधिक व्यक्ति अपने आपस के झगड़ों का निर्णय कराने के लिये किसी तीसरे व्यक्ति या व्यक्तियों को पंच या मध्यस्थ बनाते हैं तो इस प्रकार की पंचायत या मध्यस्थता के लिये यह शब्द व्यवहृत होता है। इसे दूसरे शब्दों में यों कह लीजिये कि जब दो पक्षों के झगड़े का निर्णय न्यायालय द्वारा न होकर दोनों पक्षों की सम्मति से नियुक्त किये गये पंचों द्वारा होता है तब उसे Arbitration कहते हैं।

जो मामला अदालत में पेश हो चुका है, तथा जो अभी पेश नहीं हुआ है, उन दोनों के लिये पंचायत नियुक्त की जा सकती है। जो मामला अदालत में पेश हो चुका है, वह, उससे सम्बन्धित व्यक्तियों या पक्षों की लिखित प्रार्थना पर, अदालत के फैसले के पूर्व, चाहे जब, पंचायत के निर्णय के लिये दिया जा सकता है। इस प्रकार सौंपे गये मामले पर पंचों का जो निर्णय होता है उसे अंग्रेजी में Award अर्थात् 'पंच फैसला' या 'पंच निर्णय' कहते हैं। यदि यह फैसला कानूनी नियमों के विरुद्ध न हो तो अदालत उसी फैसले को मान्य कर, उसी के अनुसार अपना फैसला दे देगी और उस मामले से सम्बन्धित व्यक्तियों के लिये वह मान्य होगा। यदि अपना झगड़ा मध्यस्थ को सौंपने का समझौता न्यायालय के बाहर हो, तो भी वह 'समझौता' ( Agreement ) में प्रस्तुत करके उसी प्रकार पालन कराया जा सकता है, जिस प्रकार न्यायालय के सम्मुख मध्यस्थ बनाने की स्वीकृति पालन कराई जाती है।

यहां यह स्मरण रखना चाहिये कि उपरोक्त प्रकार की पंचायत या मध्यस्थता या उसका निर्णय उन्हीं बातों के सम्बन्ध में होना चाहिये जिन पर दीवानी अदालत में मुकद्दमा चलाया जा सकता हो। उपरोक्त पंचायत या मध्यस्थता के विषय में जो कानूनी नियम हैं, उनका वर्णन मध्यस्थता-कानून या कानून सालसी (Indian Arbitration Act of 1899) तथा ज़ाब्ता दीवानी धारा ८९ और विशेषकर द्वितीय तालिका ( Second Schedule ) में है।

Arbitrator मध्यस्थ; पंच; सालिस।

Area of Supply पूर्ति प्रदेश; प्रदान-क्षेत्र । "भारतीय बिजली कानून" (Electricity Act of IX of 1910)में इस वाक्यांश का तात्पर्य उस क्षेत्र या स्थान विशेष से है जिसमें बिजली या बिजली की शक्ति (Energy) देने का अधिकार किसी बिजली की कंपनी को दिया गया हो । बिजली देने वाली कंपनी को सरकार से सनद (License)प्राप्त करना पड़ता है, और उस सनद में जिस क्षेत्र का निर्देश हो, कम्पनी को उसी क्षेत्र में बिजली देने का अधिकार रहता है ।

Argument बहस; वाद-विवाद; दलील; मुक़द्दमे में वकील द्वारा अपने पक्ष के समर्थन में न्यायधीश के सन्मुख किया हुआ वाद-विवाद । इस प्रकार की बहस में मुक़द्दमे के तथ्यों, क़ानून की धाराओं तथा पूर्व-निर्णीत मुक़द्दमों के उदाहरणों यानी नज़ीरों को पेश करके व उन पर आलोचना आदि करके अपने पक्ष का समर्थन व दूसरे पक्ष का खण्डन किया जाता है ।

Argumentative युक्तियुक्त; तर्कयुक्त; दीवानी अदालत का यह नियम है कि दावा, अर्जी दावा, जवाबदावा आदि में केवल तथ्यों (Facts) व क़ानूनों का वर्णन होना चाहिये, उनके समर्थन में शहादत, तर्क अथवा युक्तियों का उनमें समावेश न होना चाहिये । अतः जब उपरोक्त अर्जीदावों आदि (Pleadings) में तथ्यों के साथ अपनी युक्तियाँ व क़ानूनी अनुमान आदि भी हों तो उसे Argumentative Pleadings कहते हैं और यदि उनका संशोधन न किया जाय तो उनको ख़ारिज किया जा सकता है ।

Arms शस्त्र; हथियार । भारतीय-शस्त्र क़ानून (Arms-Act) के अनुसार इस शब्द में बन्दूक, पिस्तौल, तलवार, छुरी, तीर-कमान और यहाँ तक कि शस्त्र बनाने की मशीन तक सम्मिलित हैं ।

Arraign, Arraignment--दोषारोपण; दोषारोपण करने के लिये अभियुक्त को अदालत के सन्मुख पेश करना; जवाब तलब करना । इंग्लैंड के क़ानून में इस शब्द का विशेष अर्थ है । अपराधी या जिस पर कोई अभियोग हो उसे न्यायाधीश के सन्मुख उपस्थित किया जाता है और उसका नाम लेकर, उस पर जो अभियोग है वह उसे समझाया जाता है और तत्पश्चात् उससे पूछा जाता है कि वह उस अपराध को स्वीकार करता है या नहीं । इस सब कार्यवाही को Arraignment कहते हैं । भारतीय दण्ड-विधि की धारा २४२ में भी समन्स-केसों (Summons Cases) में यही नियम है । अन्य प्रकार के अभियोगों यानी वारण्ट-केसों (Warrant Cases) में इस प्रकार का दोषारोपण व जवाब-तलबी फ़र्द-जुर्म (Charge) लगाने के बाद करने का नियम है । (देखो दण्ड-विधान धारा २५५)

Array (१) रचना; व्यवस्था; पंक्ति या श्रेणी बनाना (२) अदालत में ज्यूरी लोगों (अदालती पंचों) की व्यवस्था करना अर्थात् ज्यूरी लोगों की सूची में से, किसी विशेष मुक़द्दमे के लिये, कुछ ज्यूरी के लोगों को बुला कर, उन्हें यथाक्रम श्रेणी या पंक्ति में बैठाना ।

Array, A challenge to, नियुक्त "जूरी" के विरुद्ध आपत्ति करना अर्थात् यह कहना कि "जूरी" निष्पक्ष नहीं है, या अन्य कारणों से उनके स्थान में अन्य लोग नियुक्त किये जाँय । देखो धारा २७७ दण्ड विधि (Criminal Procedure Code) ।

Arrears (१) बाक़ी; शेष; बक़ाया (२) वह धन जो चुकाना हो; चुकाने के लिये निश्चित समय व्यतीत हो जाने पर बाक़ी रही हुई रक़म ।

Arrentation बाढ़ लगाने की आज्ञा । यदि किसी की जमीन के चारों ओर जंगल हो तो उसे अपनी जमीन के चारों ओर बाढ़ लगाने तथा खाई खुदवाने के लिए महकमा जंगलात से आज्ञा लेनी पड़ती है और जंगलात की अदालत को इस प्रकार की आज्ञा की सनद (License) देने का अधिकार होता है । (यह अंग्रेज़ी क़ानून का शब्द है)

Arrest गिरफ्तारी; गिरफ्तार करना; पकड़ना; न्यायालय या अन्य सरकारी अधिकारी की आज्ञा से किसीको पकड़ना अर्थात् उस पर ऐसा शारीरिक प्रतिबन्ध लगाना जिससे कि उसकी गतिविधि की स्वतन्त्रता नष्ट होकर, उसे क़ानून की आज्ञा के अनुसार अपनी गति सीमित करनी पड़े । क़ानूनी अपराधों के लिये इस प्रकार की गिरफ्तारी की जाती है, जो बहुधा न्यायाधीश की लिखित आज्ञा से की जाती है । इस प्रकार की लिखित आज्ञा को वारंट (Warrant or Warrant of arrest) कहते हैं । गिरफ्तारी 'कारावास' की प्रारं-

भिक अवस्था है। बहुधा गिरफ्तार किये जाने पर, गिरफ्तार हुए व्यक्ति को या तो ज़मानत पर छोड़ दिया जाता है अथवा हवालात में रक्खा जाता है। उस अवस्था में वह विचारा-धीन क़ैदी ( Under-trial prisoner ) कहलाता है और उस पर लगाये गये अभियोग का निर्णय हो जाने पर यदि वह निर्दोष सिद्ध हुआ तो छोड़ दिया जाता है, और अपराधी सिद्ध होकर क़ैद की सज़ा हुई तो जेल में भेज दिया जाता है।

भारतीय क़ानून के अनुसार दीवानी तथा फ़ौजदारी दोनों तरह के मामलों में गिरफ्तार करने का नियम है। दीवानी मामलों में डिग्री की इजराय में क़र्ज़दार को इसलिये गिरफ्तार किया जा सकता है कि या तो वह लेनदार को रुपया दे, या जेल जाय। फ़ौजदारी मामलों में गिरफ्तारी का नियम अधिक प्रचलित है और कभी-कभी उसमें बिना वारंट के भी गिरफ्तार किया जा सकता है। वारंट-केसों व अन्य संगीन अभियोगों में अदालत की आज्ञा से व कुछ अवस्थाओं में पुलिस और यहांतक कि ख़ानगी लोगों द्वारा भी अपराधियों व संदिग्ध व्यक्तियों को गिरफ्तार किया जा सकता है। भारतीय दंड-विधि ( ज़ाब्ता फ़ौज़दारी ) के अध्याय ५ में गिरफ्तारी सम्बन्धी क़ानून में उनका वर्णन किया गया है। दण्ड विधि की धारा ४२ के अनुसार गिरफ्तारी के काम में पुलिस की सहायता करना जनता का कर्त्तव्य बताया गया है। दंडविधानकी धारा २२४ के अनुसार स्वयं अपनी गिरफ्तारी तथा धारा २२५ के अनुसार किसी अन्य व्यक्ति की गिरफ्तारी के विरुद्ध बल-प्रयोग करना अथवा उसमें बाधा डालना भी एक अपराध है।

Arrestment 'स्काच' भाषा ( स्काटलेण्ड की भाषा ) में Attachment शब्द का पर्यायवाची Arresment शब्द है। ( देखो Attachment )

Arretted वह व्यक्ति जिस पर न्यायाधीश के सन्मुख पेश करके दोष या जुर्म लगाया गया हो। (देखो Arraign)

Arson गृहदाह; अातिशज़नी; आग लगाना; जलाना; मकान या सम्पत्ति जलाना। जान बूझकर तथा दुष्ट भावना से किसी घर, मन्दिर या अन्य प्रकार के मकान को जलाने को Arson कहते हैं। इसके लिए Incendiarism शब्द का भी प्रयोग होता है। भारतीय दंड विधान में इसे Mischief by fire कहते हैं और यह एक संगीन अपराध है। (देखो भा० दं० वि० धारा ४३६ )खड़ी खेती, अनाज, जहाज, खान, आदि जलाना भी Arson कहलाता है।

Art and Part इस मुहावरे का उपयोग किसी अपराध के करने में सहायता देने या उकसाने के अर्थों में होता है। उदाहरणार्थ इस प्रकार अपराध करने में सहायता देने वाले व्यक्ति के लिए यह कहा जाता है कि He is art and part guilty. इसी प्रकार To have neither art nor part in this offence कहने का अर्थ यह है कि इस अपराध से ( अमुक व्यक्ति का ) कोई सम्बन्ध नहीं है यानी न उसने उसके करने में कोई भाग लिया, न किसी तरह की सहायता दी।

Articled Clerk 'सालीसिटरी' का उम्मीदवार; वह व्यक्ति, जो किसी सालीसिटर या अटार्नी (एकप्रकार के वकील) के यहाँ क्लर्की या नौकरी करने के लिये वचनवद्ध हो। इस प्रकार का इक़रार करने का अर्थ यह है कि जो क्लर्क सेवा या नौकरी करता है, उसे सालिसिटर ( Solicitor ) या अटार्नी ( Attorney ) अपने पेशे की शिक्षा देगा, जिससे कि वह क्लर्क भी बाद में स्वयं सालीसिटर या अटार्नी बन सके। सालीसिटर या अटार्नी बनने से पूर्व, कुछ समय के लिए, इस प्रकार किसी अनुभवी सालीसिटर या अटार्नी के अन्तर्गत शिक्षा व अनुभव प्राप्त करना आवश्यक होता है, और इस प्रकार शिक्षा प्राप्त करके जो सालीसिटर या अटार्नी बनने का उम्मेदवार हो उसे Articled Clerk कहते हैं।

Articles इस शब्द का उपयोग अनेक अर्थों में होता हैं–

(1) वस्तु; पदार्थ; निवन्ध;

(2) लेख; दफ़ा; शर्त आदि। क़ानूनी परिभाषा में इस शब्द के निम्नलिखित अर्थ होते हैं:—

( i ) किसी दस्तावेज़ या क़रारनामे की दफ़ा, (clause) या वाक्यांश, अथवा लेख भाग या खण्ड (paragraph) जैसे Article 3 of the Agreement.

(ii) क़रारनामा; दस्तावेज़, जैसे Marriage articles.

(iii) परस्पर स्वीकृत नियम;

(iv) किसी कम्पनी या संस्था के नियम, जैसे Articles of Company आदि;

(v) किसी इक़रार, मोआयदे या अन्य दस्तावेज़ को क़ानूनी तौर पर अन्तिम रूप देने से पूर्व तय की गई लिखित शर्तों को भी Articles कहते हैं, जैसे Articles of Partnership.

(vi) Articles of Association—किसी व्यापारिक संस्था या कंपनी के नियम। कार्यप्रणाली आदि (देखो। भारतीय कम्पनी कानून—(Indian Companies Act of 1913) धारा २;

(vii) Articles of Impeachment. House of Lords अर्थात् इंग्लैण्ड की लॉर्ड सभा के न्यायालय में जब किसी पर अभियोग चलाया जाता है, तो अभियुक्त पर जो दोष लगाये जाते हैं, उन्हें Articles of impeachment कहते हैं।

Articles of religion धर्म के नियम या सिद्धान्त; वह नियम, जिनका पालन करना किसी धर्म के अनुयायी होने के लिए आवश्यक हो।

Articles of the peace इंगलैंड में, जब किसी व्यक्ति को, किसी अन्य व्यक्ति द्वारा शारीरिक क्षति पहुँचने की आशंका हो तो अदालत में इसके लिए वह रक्षा की जो प्रार्थना करता है या जो शिकायत करता है उसे Articles of the peace कहते हैं। इस प्रकार न्यायाधीश के सन्मुख शपथ लेकर जो शिकायत पेश की जाती है उसके आधार पर, जिसके ज़रिये शारीरिक क्षति पहुंचने की आशंका हो, उससे यह ज़मानत ली जाती है कि वह किसी निश्चित समय तक मारपीट आदि करके शान्ति-भंग न करेगा। भारतीय दंड विधि (Criminal procedure Code) की धारा १०७ में भी इसी प्रकार का आयोजन है।

Artificial Persons कृत्रिम 'व्यक्ति' या काल्पनिक व्यक्ति। कानून में जिस प्रकार व्यक्तियों व मनुष्यों के, अधिकार व कर्तव्य हैं, उसी प्रकार मनुष्य-समूह के यानी मनुष्यों द्वारा बनाई गई संस्थाओं, जैसे Company, Association, Corporation, Istitution आदि के भी अधिकार एवम् कर्तव्य प्राप्त हैं। जिस प्रकार एक व्यक्ति दूसरे व्यक्ति पर अदालत में दावा कर सकता है, तथा जिस प्रकार उस पर भी दावा किया जा सकता है, उसी प्रकार मनुष्यों की संस्थाओं पर तथा उन संस्थाओं द्वारा भी दावा किया जा सकता है और इसलिए क़ानून में य कल्पना की गई है कि व्यक्तियों के समान अधिका व कर्तव्य होने के कारण ये संस्थायें भी एक प्रकार के व्यक्ति हैं, क्योंकि संस्थाओं पर भी संस्थायों के नाम से (किंतु उनके अधिकारियों की मार्फ़त) क़ानूनी कार्यवाई हो सकती है, इसलिये उन्हें कृत्रिम व्यक्ति Artificial persons माना गया है। यह एक क़ानूनी कल्पना है, जो क़ानूनी कार्रवाई की सुविधा तथा व्यापार, कला, विद्या आदि की उन्नति के लिये की गई है।

Fictitious person शब्द इसका पर्यायवाची है। व्यक्ति अर्थात् स्वाभाविक मनुष्य को Natural Person कहते हैं।

As of right अधिकार पूर्वक। भोगाधिकार (easement) के सम्बन्ध इस वाक्यांश का अर्थ यह है कि किसी भोगाधिकार को चुपचाप नहीं, किंतु प्रकट रूप से तथा बिना किसीसे आज्ञा लिये काम में लाना। ऐसा लगातार चिरकाल (कम से कम २० वर्ष) तक करते रहने से या लेने से उस बात का अधिकार प्राप्त हो जाता है। (देखो Easment तथा Prescription)

Ascendent पूर्वज, अर्थात् बाप, दादा, पड़ दादा, आदि। इसके विपरीत बेटे, पोते आदि सन्तान या वंशज शब्द के लिये descendent शब्द का उपयोग होता है। (देखो हिन्दू लॉ)

Asporation सामान या सम्पत्ति ले जाना। चोरी के अभियोग में चुराये हुए सामान को उसकी अपनी जगह से हटाना और दूसरी जगह ले जाना आवश्यक है। चाहे स्थान-परिवर्तन कितना ही थोड़ा हो; किंतु होना अवश्य चाहिये। बिना किसी वस्तु को अपने

स्थान से उठाये या हटाये चोरी की परिभाषा में नहीं आता। उपरोक्त शब्द अंग्रेज़ी क़ानून का है, किन्तु भारतीय दंड विधान धारा ३७९ में भी इन्हीं अर्थों में "Move" शब्द का प्रयोग किया गया है।

Assassination गुप्त-हत्या; धोखे या कपट से मार डालना।

Assault आघात, हमला या हल्ला करने अथवा पीटने या मारनेका प्रयत्न। Assault मारनेकी व्यवहार्य धमकी को कहते हैं। सचमुच किसीको मारने या पीटनेके लिये इस शब्द का प्रयोग नहीं होता। उसके लिये अंग्रेजी क़ानून में Battery शब्द का उपयोग होता है। भारतीय दंड विधान की धारा ३५१ के अनुसार, यदि कोई इस प्रकार का इशारा या तय्यारी करे, कि जिस से, उसका, दूसरे को मारने या पीटने का इरादा प्रकट हो, अथवा दूसरे व्यक्ति के हृदय में यह भय उत्पन्न हो कि इशारा आदि करने वाला व्यक्ति मारने या पीटने ही वाला है, तो इस प्रकार के इशारे या पीटने की अन्य धमकी को Assault कहते हैं। केवल धमकी-पूर्ण शब्द अथवा ऐसी धमकी, जो कार्यान्वित न हो सके, Assault नहीं कहलाता। उदाहरण के लिए, यदि कोई व्यक्ति चलती रेलगाड़ी में से, स्टेशन पर खड़े किसी व्यक्तिको घूंसा दिखावे, तो वह Assault नहीं है, क्योंकि दोनों व्यक्ति जानते हैं कि वह घूंसा उसके नहीं लग सकता। इसी प्रकार केवल धमकीपूर्ण शब्द Assault नहीं है, किन्तु यदि इशारे या अन्य व्यवहार के साथ धमकीपूर्ण शब्द मिलकर यह प्रकट करे कि वह इशारा या व्यवहार पीटने के लिये किया जा रहा है, तो वहAssault है, जैसे हाथ की लकड़ी दिखाकर यह कहना कि "मारूंगा" Assault है। Assault भी एक अपराध है ( देखो भा० दं० वि० धारा ३५२ आदि )।

Assay परीक्षा; परीक्षण। नापने या तोलने के 'बाँट' तथा सिक्कों की परीक्षा करने के अर्थ में इस शब्द का उपयोग होता है।

Assent अनुमति; सम्मति; स्वीकृति; रजामन्दी। क़ानून में सम्मति का अर्थ यह है कि वह बात को, उसके एक ही या यथार्थ रूप में समझ कर दी गई हो। जैसे किसी ने 'सैंधव' देने की सम्मति दी। लेने वाले ने उसे घोड़ा समझा, और देने वाला समझता रहा कि उसने नमक देने की स्वीकृति दी है, क्योंकि 'सैंधव' का अर्थ घोड़ा और नमक दोनों ही होते हैं। ( देखो कानून 'मोआयदा' धारा १३ Indian Contract Act)। इसी प्रकार क़रार, या मोआयदे में दी गई सम्मति तभी क़ानूनन जायज़ है, जब वह स्वतंत्रतापूर्वक दी गई हो और जो अनुचित दबाव, धमकी, भूल या धोखे से न ली गई हो ( देखो कानून मोआयदा धारा १४ Indian Contract Act)।

Assent शब्द किसी क़ानून की अन्तिम स्वीकृति के लिये भी उपयुक्त होता है। जैसे, इंग्लैण्ड में Parliament द्वारा स्वीकृत बिल वहाँ के राजा की स्वीकृति होने पर ही 'Act' या क़ानून बनता है। इसी प्रकार भारतीय धारा सभा ( Legislature ) द्वारा 'पास' हुए प्रत्येक क़ानून पर गवर्नर जनरल की स्वीकृति आवश्यक है। उसके बिना वह कार्यान्वित नहीं होता।

Assess कर-निर्धारण; कर लगाना; टेक्स, या महसूल में दिये जाने वाले धन का निश्चय करना।

Assessed Taxes निश्चित कर; वह कर जो निश्चित वस्तुओं पर लगाया गया हो, जैसे मकान, गाड़ी आदि पर का टेक्स।

Assessment—Income Tax Act में प्रयोग होने वाला एक शब्द, जिसका अर्थ है इनकमटेक्स यानी आय-कर लगने योग्य आय या सम्पत्ति का निर्णय करके उस पर निश्चित किया हुआ आय-कर या टेक्स।

Assessor (१) टेक्स या कर निश्चित या निर्धारित करनेवाला;(२) न्याय-सहकारी; परामर्शदाता; असेसर। फ़ौज़दारी मुकद्दमों में, सेशन अदालत में बहुधा सेशन जज द्वारा कुछ नागरिक अदालत में बैठाये जाते हैं, जिनका कर्त्तव्य यह होता है कि वे सारा मुक़द्दमा सुनकर जज को अपनी सम्मति दें कि उनकी राय में अपराधी दोषी है या नहीं। इस प्रकार न्यायाधीश को दोषी-निर्दोषी के निर्णय में सहायता देने वाले उपरोक्त व्यक्तियों को Assessor कहते हैं। Assessor और Jury दोनों का उद्देश्य एक ही होता है, किन्तु Assessors की सम्मति का उतना मूल्य

नहीं होता, जितना कि 'ज्यूरी' की सम्मति का। इसी प्रकार इन दोनों में और भी अंतर है (देखो Jury)

Assets सम्पत्ति; माल-मिलकियत; पूंजी, एक व्यक्ति की वह सारी सम्पत्ति, जो उसके उत्तराधिकारी को मिल सके तथा जिसमें से उसका ऋण तथा वसीयतें पूरी की जा सकें। किसी कंपनी या व्यापारिक तथा अन्य संस्थाओं की सम्पत्ति के लिए भी इस शब्द का व्यवहार होता है।

Assets enter manis, वह व्यक्तिगत सम्पत्ति, जो मरने के बाद व्यवस्थापक (Executor या Adminstrator) (देखो ये दोनों शब्द) के प्रबन्ध या हाथ में जाय।

Assets per descent वह अचल सम्पत्ति, जो मरने के बाद उत्तराधिकारियों के हाथ में जाय।

Assets held by a Court अदालत के अधिकार में आई हुई सम्पत्ति या पूँजी, वह सम्पत्ति या धन, जो कि किसी डिग्री आदि की पूर्ति में मदयून Judgment debtor से अदालत में आय। इस प्रकार की सम्पत्ति में उससे क़र्ज़दार पर जिन जिन की डिग्रियाँ हुई हों, वे सब अपनी डिग्री के अनुपात से हिस्सा ले सकते हैं, जिसे Rateable distribution कहते हैं (देखो ज़ाब्ता दीवानी, धारा ७३)।

Assign (1) देना, निश्चित करना, निर्देश करना, बाँटना।

(2) किसी दूसरे व्यक्ति को अधिकार सौंपना (देखो Ab-alienation)

Assignor दूसरे को अधिकार देने या सौंपने वाला व्यक्ति।

Assignee (1) जिसे अधिकार या सम्पत्ति दी जाय वह व्यक्ति।

(2) वह व्यक्ति, जिसे किसी और ने नियुक्त किया हो और यह अधिकार दिया हो कि वह किसी कार्य को अपने (Assignee के) अधिकार से करे, न कि नियुक्त करने वाले के प्रतिनिधि के रूप में। इस प्रकार के व्यक्ति (Assignee) दो तरह से नियुक्त हो सकते हैं—(१) दस्तावेज़ या लेखद्वारा, नियुक्त करने और होने वाले की परस्पर स्वीकृति से, जैसे किरायेदार का किराये पर दी हुई सम्पत्ति को किसी अन्य को किराये पर देना। यहाँ यह सम्पत्ति पहले किरायेदार द्वारा अपने अधिकार से दूसरे को किराये पर दी गई समझी जायगी, न कि सम्पत्ति के वास्तविक स्वामी की ओर से दी गई। (२) क़ानून द्वारा नियुक्त किया गया Assignee, जैसे Administrator (सम्पत्ति-व्यवस्थापक) जो मृतव्यक्ति की सम्पत्ति की व्यवस्था करने के लिये, स्वयं उस व्यक्ति द्वारा नहीं, बल्कि अदालत द्वारा नियुक्त होता है।

Assignment of Choses in Action दावा करने योग्य अधिकार को सौंपना या दूसरे को देना। जैसे, कोई लेनदार अपने क़र्ज़ को दूसरे व्यक्ति को दे दे, तो वह दूसरा व्यक्ति उसे क़र्ज़दार से वसूल कर सकता है। किन्तु, इसके लिए यह आवश्यक है कि इस प्रकार का अधिकार, लिखित दस्तावेज़ द्वारा और कुछ अवस्थाओं में रजिस्ट्री द्वारा दिया गया हो और उसकी सूचना क़र्ज़दार को मिलनी चाहिये। (देखो स्वत्वार्पण कानून धारा ३ तथा १३० से १३७ तथा Actionable claim)

Assignment of breach क़रार भंग होने का निर्देश। जब किसी ने परस्पर का क़रार (Contract) तोड़ा या भंग किया हो और उस पर क़रार तोड़ने के लिए दावा या क़ानूनी कार्रवाई की गई हो, तो उस दावे में यह निर्देश कराना यानी स्पष्ट बताना आवश्यक है कि क़रार किस प्रकार और कैसे तोड़ा गया है। इसी को Assignment of breach कहते हैं।

Assignment of Dower मृत व्यक्ति की सम्पत्ति में से उसकी विधवा के लिए सम्पत्ति का कुछ भाग निश्चित करना या बाँटना।

Assize or Assise अदालत; अदालती पंच। पहले इंगलैंड में कुछ लोगों को 'ज्यूरी' चुन कर न्याय करने के लिए नियुक्त किया जाता था, जो साथ बैठ कर और स्थान २ पर घूम कर, वहां के मुक़द्दमों का निर्णय करते थे, उन्हें, और बाद में, उनके न्यायालय को, Assize कहा जाने लगा, और उसमें न्यायाधीश तथा उसकी सहायता के लिए बुलाये गये ज्यूरी लोग दोनों ही सम्मिलित समझे जाने लगे। इंगलैण्ड में 'क़ानूनी आज्ञा' (Ordinance) तथा क़ानून (Statute) के

लिए भी Assize शब्द का प्रयोग होता है, जैसे The Assize of Clarendon, Assize of Arms. कभी-कभी यह शब्द किसी चीज़ को निश्चित करके, उसकी संख्या, परिमाण, तोल, नाप आदि निर्धारित करने के अर्थ में भी व्यवहृत होता है।

Assizer क़ीमत, दर, या नाप-तोल निश्चित करने वाला अधिकारी।

Assize, Writ of पहले इंगलैण्ड में प्रचलित अपनी भूमि का क़ब्ज़ा लेने के लिए किया गया दावा। जब किसी की ज़मीन पर, अन्य व्यक्ति क़ब्ज़ा कर लेता था, तो वह व्यक्ति न्यायालय में यह दावा करता था कि उस ज़मीन पर उसके पूर्वजों का अधिकार था, और जिसके क़ब्ज़े में अब वह है, उसने, उसे, ग़ैर क़ानूनी तरीक़े पर दबा रक्खा है, अतः वह ज़मीन दावा करने वाले को वापिस मिलनी चाहिये। आज कल इसका रूपान्तर हो गया है और भारतीय क़ानून Specific Relief Act की धारा ९ के अनुसार छः महीने पूर्व यदि किसी ने, किसी की अचल सम्पत्ति का क़ब्ज़ा ज़बर्दस्ती या ग़ैर क़ानूनी तरीक़े से छीन लिया है, तो न्यायालय उस ज़मीन या मकान का क़ब्ज़ा पुनः उस व्यक्ति को दिला सकती है, जिसके हाथ से क़ब्ज़ा छीना गया था।

Assist सहायता देना। फ़ौजदारी क़ानून में इस शब्द का व्यवहार, किसी अपराध के करने में जान-बूझ कर सहायता देने के अर्थ में होता है, जिसे Abetment कहते हैं ( देखो Abetment )।

Association ( १ ) जमात; मंडल; सभा; सम्मेलन।

( २ ) जब कुछ व्यक्ति अपनी सम्पत्ति या रुपया लगा कर, व्यापार करने के लिये कोई एक कम्पनी या मंडल बनाते हैं, तो उसे Association कहते हैं, और इनकम टेक्स कानून के अनुसार, Association में अनेक व्यक्ति सम्मिलित होने पर भी, उस की आय पर, उसे एक व्यापारी समझ कर 'आय-कर' Income-tax लगाया जा सकता है। अर्थात् जैसे किसी एक व्यक्ति की आय पर 'आय-कर' लगाया जा सकता है, वैसे अनेक व्यक्तियों द्वारा स्थापित व्यापार-मंडल ( Association ) पर भी, उसे एक व्यक्ति समझ कर आय-कर लगाया जा सकता है। (देखो Artificial Person)।

(३) Association का साधारण अर्थ समूह, सभा या मंडल है। अर्थात् जब अनेक व्यक्ति किसी विशेष उद्देश्य ( Common Object ) से एकत्रित होकर, कोई सभा या मंडल स्थापित करते हैं, तो उसे Association कहते हैं और क़ानून की दृष्टि से प्रत्येक नियमित Association की वही स्थिति है जो एक व्यक्ति की। Association को "कृत्रिम-व्यक्ति" मान कर क़ानून में उसके भी अधिकार और कर्त्तव्य स्वीकार किये गये हैं, (देखो Artificial Person)। इस प्रकार का जो मंडल या Association व्यापार आदि के लिए बनाया जाता है, उसे कंपनी कहते हैं, और इस दृष्टि से Association और Company पर्यायवाची हैं। ( देखो Company )।

Association, Articles of: कंपनी के नियम और कार्य प्रणाली आदि, अर्थात् वे नियम, जो कंपनी के आन्तरिक प्रबन्ध तथा उसके उद्देश्य की पूर्ति आदि के लिए बनाये जाते हैं। कम्पनी के उद्देश्य तथा अधिकारों को Memorandum of Association कहते हैं। इस प्रकार Articles of Association तथा Memorandum of Association में यह भेद है कि Memorandum द्वारा कम्पनी की स्थापना होकर, उसके उद्देश्य, अधिकार और क़ानूनी स्थिति निश्चित होती है। Memorandum से, कम्पनी का, बाहर की अन्य संस्थाओं और व्यक्तियों से क्या सम्बन्ध होगा, यह निश्चित होता है, उसमें कम्पनी का नाम, स्थान आदि का भी वर्णन होता है ( देखो Memorandum of Association और १९१३ का कंपनी एक्ट धारा ५ से धारा १६)। इसके विपरीत Articles of Association वे नियम हैं, जो Memorandum के आधार और सीमा में, कंपनी का काम चलाने और उसका प्रबन्ध करने के लिए बनाये जाते हैं। 'कंपनी के शेयर', उनकी संख्या, लेने-देने के नियम, कम्पनी की मीटिंग की विधि, अर्थात् उसके कोरम, प्रस्ताव या निश्चय आदि के विषय में बनाये जाने वाले नियम, कम्पनी के अधिकारियों के कर्त्तव्य और अधिकार, कम्पनी का हिसाब आदि, अर्थात् जो-जो

भी बातें कम्पनी के मेमोरेण्डम में वर्णित उद्देश्यों को पूरा करने के लिये आवश्यक हों, वे सब Articles में आ जाते हैं। (देखो कम्पनी एक्ट १९१३ धारा १७ से २० तथा Table A in the First Schedule एक्ट के अंत में दी गई सूची)। कंपनी की रजिस्ट्री कराने के लिए उसका Memorandum दाखिल करना अनिवार्य है, और बहुधा उसके साथ Articles भी प्रस्तुत करने पड़ते हैं, और एक बार इनकी रजिस्ट्री हो जाने पर Memorandum कंपनी के प्रस्ताव, न्यायालय की स्वीकृति के बाद, बिना रजिस्टर्ड कराये, नहीं बदले जा सकते। किन्तु Articles में कम्पनी अपने विशेष प्रस्ताव द्वारा उचित सूचना देकर परिवर्तन कर सकती है; किंतु यह परिवर्तन "मेमोरेण्डम" के अन्तर्गत तथा कम्पनी एक्ट के अनुसार होने चाहियें। देखो (Articles तथा Memorandum of Association)

Association, Unlawful ग़ैरक़ानूनी सभा; राजद्रोही सभा या संस्था (देखो Unlawful)।

Assumpsit (१) अपनी इच्छा से दिया हुआ वचन; वह क़रार, जो स्वयं अपनी इच्छा से, किसी प्रतिफल की आशा से किया जाय।

(२) उपरोक्त प्रकार से वचन देकर उसे भंग करने से जो क्षति या हानि हो, उसको पूरा करने के के लिए जो दावा या मुक़द्दमा किया जाय, उसके लिए भी इस शब्द का प्रयोग होता है।

Assurance (१) भरोसा; धैर्य; अभय-वचन।

(२) बीमा; किसी प्रकार के नुक़सान को पूरा करने का वायदा। बीमे के सम्बन्ध में यह Insurance शब्द का पर्यायवाची है। आजकल बीमे के लिए Insurance शब्द का ही अधिक प्रयोग होता है, किंतु जीवन-बीमा के लिए Assurance शब्द अब भी प्रचलित है। (देखो The Indian Life Assurance Companies Act 1912 और Insurance)।

Assured वह व्यक्ति, जिसने बीमा कराया हो, या जिसका बीमा हुआ हो।

Assuree वह कम्पनी या व्यक्ति, जिसने 'बीमा' पूरा करने का क़रार किया हो, अर्थात् नुक़सान या क्षति आदि को पूरा करने वाला।

Asura 'असुर', हिन्दू लॉ में वर्णित आठ प्रकार के विवाहों में से एक प्रकार का विवाह।

Asylum, Lunatic, (१) आश्रय-स्थान; (२) पागलख़ाना, वह आश्रम या स्थान, जिसमें पागल अथवा विक्षिप्त व्यक्तियों को रक्खा जाय (३) भारतीय पागलपन का क़ानून Indian Lunacy Act 1912 की धारा ३ में Asylum शब्द से तात्पर्य उस "मानसिक अस्पताल" या आश्रय-स्थान से है, जो पागलों के लिए या तो सरकार ने स्वयं बनाया हो, अथवा उस की स्वीकृति (License) से स्थापित किया गया हो। इस प्रकार के स्थान को Lunatic Asylum कहते हैं।

Arm's length (१) "हाथभर दूर"; सम्पर्क से बाहर; (२) जब एक व्यक्ति, किसी की संरक्षकता या अधिकार अथवा प्रभाव से दूर हो, अथवा पहिले किसीके प्रभाव या अधिकार में रहकर फिर दूर होगया हो, उसके लिए इस मुहावरे का प्रयोग होता है। जैसे (Trust) ट्रस्ट ख़तम होने पर हिताधिकारी (Beneficiary या Cestui-que-trust) ट्रस्टी के प्रभाव से अलग हो जाता है। उदाहरणार्थ, यह कहना कि The beneficiary is now at arm's length with the trustee.

At Sight (१) तत्काल; देखते ही, (२) दर्शनी हुंडी। हुंडी के भुगतान के विषय में इस वाक्यांश का मतलब उस हुंडी से है, जिसका भुगतान, देखते ही, अर्थात् जिस समय चाहा जाय उसी समय, होना आवश्यक है। जिसके नाम हुंडी हो, उसके सामने उसे प्रस्तुत करके, उसी समय उसको भुगताने को कहने के अर्थ में इस मुहावरे का उपयोग होता है, जैसे Payable at sight अर्थात मांगने पर दिये जाने या भुगताने योग्य। देखो Negotiable Instrument Act 1881 धारा २१। जिस हुंडी को तत्काल या मांगते ही भुगताने की आवश्यकता न हो उसके लिए After sight शब्द का उपयोग होता है। "At sight" और 'On Presentation' दोनों का अर्थ समान है।

Attach ज़ब्त करना; कुर्क करना; किसी सम्पत्ति को

अदालत की आज्ञा से अधिकार में ले लेना। कुर्क करने के लिए यह अनिवार्य नहीं है, कि किसी के क़ब्ज़े में से सम्पत्ति सचमुच हटाकर अपने क़ब्ज़े में कर ली जाय। किसी सम्पत्ति पर कुर्की की आज्ञा लागू करदेना मात्र उसके कुर्क होने के लिए पर्याप्त है, चाहे फिर वह सम्पत्ति जिसके पास थी उसके पास ही क्यों न रक्खी रहे। कुर्क हो जाने पर उस सम्पत्ति पर अदालत का अधिकार समझा जाता है और उसे अदालत की आज्ञा बिना बेचा या अन्य प्रकार से अलग नहीं किया जा सकता। जैसे जो सम्पत्ति क़र्ज़दार, या जिसके विरुद्ध कुर्की की आज्ञा है उसके कब्ज़े में न हो, अथवा वह सम्पत्ति अचल हो, तो उस पर केवल कुर्की की आज्ञा लागू कर देना ही काफ़ी है। (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ रूल ४६ तथा ५४)। किन्तु जो चल (Movable) सम्पत्ति, क़र्ज़दार के कब्ज़े में है, तथा जो कृषि-उत्पत्ति (Agricultural Produce) नहीं है, उस की कुर्की (Attachment) करने के लिए यह आवश्यक है कि कुर्क करने वाला अदालत का अधिकारी उसे अपने क़ब्ज़े और संरक्षता में लेले। उस सम्पत्ति के लिए फिर कुर्क करने वाला ज़िम्मेदार होता है। (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ रूल ४३)

Attachment कुर्की; ज़ब्ती। ऊपर के "Attach" शब्द की संज्ञा। ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ के अनुसार 'Attachment' डिग्री के भुगताने यानी उसको पूरा करने का एक तरीक़ा है। मान लो 'क' ने 'ख' के विरुद्ध ५०००) की डिग्री अदालत से हासिल करली। अब 'क' को यह अधिकार है कि यदि 'ख' उस डिग्री का ५०००) रु० 'क' को न दे तो वह 'ख' के विरुद्ध उस डिग्री की इजराय (Execution) जारी करा दे, यानी उसके भुगतान अर्थात उसके रुपये की वसूली के लिए अदालत के ज़रिए कार्यवाही करे। यह इजराय या कार्रवाई दो प्रकार से हो सकती है। एक तो 'ख' को पकड़वा कर दीवानी जेल में भिजवाने से और दूसरे उसकी चल-अचल सम्पत्ति अदालत द्वारा अधिकार में करवाकर। इस दूसरे प्रकार की इजराय को Attachment कहते हैं, जिसका अर्थ है सम्पत्ति पर अधिकार करना। यह अधिकार बहुधा चल-सम्पत्ति को अपने क़ब्ज़े में लेकर तथा अचल-सम्पत्ति के बारे में यह आज्ञा लगाकर कि, मालिक, या जिसके क़ब्ज़े में है, वह, उसे न बेचे, न अन्य प्रकार से किसी को उस पर कोई अधिकार दे, और न कोई उसे ख़रीदे या अन्य प्रकार से ले। इस आज्ञा को भंग करके यदि Attach की गई सम्पत्ति (चाहे वह चल हो या अचल) कोई बेचे या ख़रीदे, या अन्य प्रकार से ले, या दे, तो वह बेचना, ख़रीदना अथवा लेना-देना क़ानून से नाजायज़ समझा जायगा।

यदि उपरोक्त प्रकार से सम्पत्ति कुर्क करने पर भी मदयून (Judgment debtor) डिगरी का रुपया अदा न करे, तो फिर वह कुर्क (Attach) की हुई सम्पत्ति नीलाम की जाकर उसमें से डिग्री का रूपया वसूल किया जाता है। (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१। Attachment के कुछ और भी प्रकार हैं, जिनका वर्णन आगे है)।

Attachment before Judgment कुर्की क़ब्ल फ़ैसला; निर्णय से पूर्व सम्पत्ति की ज़ब्ती। यदि न्यायाधीश को यह विश्वास हो जाय कि प्रतिवादी अपनी सम्पत्ति को बेचने या हटाने का प्रयत्न करके अथवा अन्य प्रकार से अपने विरुद्ध जारी होने वाली डिगरी की पूर्ति में बाधा डालना चाहता है, तो मुक़द्दमे के दौरान में न्यायाधीश किसी भी समय प्रतिवादी की सम्पत्ति कुर्क करने की आज्ञा दे सकता है। (या प्रतिवादी से उस सम्पत्ति को जब अदालत चाहे, तब, पेश करने या उसका मूल्य पेश करने की ज़मानत ले सकता है) (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर ३८ रूल ५ व ६)। किन्तु यदि उपरोक्त 'निर्णय से पूर्व कुर्की' की आज्ञा के नियम का दुरुपयोग किया जाय यानी प्रतिवादी का दावा असत्य सिद्ध हो अथवा निर्णय से पहले कुर्की करने की उसकी प्रार्थना अपर्याप्त कारणों के आधार पर हो, तो वादी उसके लिये प्रतिवादी को हर्जाना देने के लिये बाध्य किया जा सकता है (देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा ९५)

Attachment after Judgment फ़ैसले के बाद की कुर्की। साधारणतः मुक़द्दमे का फ़ैसला हो कर डिगरी होने पर ही कर्ज़दार की सम्पत्ति कुर्क की जा सकतीहै। (देखो Attachment और ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ रूल ४१, ४२ आदि)

Attachment of debts क़र्ज़ की कुर्की। क़र्ज़ या ऋण भी देने वाले ( Creditor) यानी ऋण-दाता अर्थात् जिसने क़र्ज़ दिया हो की सम्पत्ति समझी जाती है। अतः, यदि जिसके विरुद्ध डिग्री हो, उसका किसी पर क़र्ज़ हो तो उस क़र्ज़ को भी डिग्रीदार (Decree-holder) ज़ब्त या कुर्क करा सकता है। अर्थात् यदि मदयून यानी जिस पर डिग्री हो, वह फिर भी डिग्री का रुपया न दे तो वह क़र्ज़ वसूल करके डिग्रीदार को दिया जा सके। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ रूल ४१ व ४६ )

Attachment of Agricultural Produce कृषि की उत्पत्ति या पैदावार की कुर्की। खड़ी खेती या उससे खलियान में या अन्यत्र जमा करके रक्खा हुआ अनाज आदि कृषि की उत्पत्ति Agricultural produce कहलाता है और इसे चल-सम्पत्ति समझा जाता है। किन्तु इसको कुर्क करने के लिये अन्य प्रकार की चल ( Movable ) सम्पत्ति से कुछ भिन्न नियम हैं, जिनका वर्णन ज़ाब्ता दीवानी के आर्डर २१ धारा ४३ व ४४ तथा आर्डर ३८ रूल १२ में है।

Attachment of Property of Witness गवाह की सम्पत्ति की कुर्की। यदि आज्ञा मिलने पर भी कोई गवाह जान बूझ कर अदालत में न आय तो निश्चित अवस्थाओं में इस अवज्ञा के लिए उसकी कुछ सम्पत्ति भी कुर्क करली जा सकती है। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर १६ रूल १०, ११, १२ व १३ )

Attachment of Share शेयर या 'हिस्से' की कुर्की। क़र्ज़ या ऋण के समान मदयून-डिगरी (Judgment debtor) के किसी कम्पनी आदि में कुछ हिस्से हों तो वे भी कुर्क हो सकते हैं। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ रूल ४६ )। इसी प्रकार मदयून-डिगरी के चल या अचल सम्पत्ति में जो अधिकार या हिस्से हैं, जैसे तनख़्वाह आदि, वे भी कुर्क हो सकते हैं। ( देखो उपरोक्त आर्डर २१ के रूल ४७, ४८ व ४९ ) यहाँ तक कि विशेष प्रकार के दस्तावेज़ ( Negotiable Instruments) और डिग्रियाँ तक ज़ब्त (Attach ) हो सकती हैं। ( देखो आर्डर २१ रूल ५१ ज़ाब्ता दीवानी )।

Attached to the Earth ( अचल सम्पत्ति की परिभाषा में प्रयुक्त वाक्यांश ) भूमि संलग्न वस्तु, ज़मीन से लगी हुई चीज़। स्वत्त्वार्पण कानून धारा ३ ( Transfer of Property Act S. 3 ) के अनुसार इस वाक्यांश का अर्थ ये वस्तुयें हैं, जो (१) ज़मीन में जड़ें रखती हों, जैसे पेड़; (२) ज़मीन से लगी हुई चीज़ें, जैसे मकान; (३) वे चीज़ें जो दूसरी (नं० २) प्रकार की चीज़ों से लगी हों, जैसे दर्वाज़े, खिड़की। ये सब चीज़ें अचल सम्पत्ति समझी जाती हैं।

Attainder पहले इंग्लैण्ड में जब किसी व्यक्ति को राजद्रोह या अन्य सङ्गीन अपराध के लिये फाँसी की सज़ा दी जाती थी, तो उस व्यक्ति के लिए इस शब्द का प्रयोग होता था। इस प्रकार के अपराध के अपराधी होने को Attainder और उस व्यक्ति के लिए "He was attained" कहा जाता था। इस प्रकार से दण्डित व्यक्ति की सम्पत्ति ज़ब्त करली जाती थी और कहा जाता था कि उसका रक्त तक दूषित हो गया है।

Attempt प्रयत्न, कोशिश; किसी अपराध के करने की कोशिश। भारतीय दण्ड विधान में अपराध करने का प्रयत्न करना भी दण्डनीय समझा गया है, जैसा कि दण्ड विधान की धारा ४० व धारा ५११ में वर्णित है। क़ानूनी परिभाषा में इस प्रकार अपराध करने के प्रयत्न ( Attempt ) का अर्थ उस कार्य से है, जो अपराध करने की नीयत को पूरा करने की मंशा से किया गया हो, अर्थात् उस अपराध के करने की कोशिश में किया गया कार्य। दूसरे शब्दों में, कोई अपराध पूरा होते-होते बच जाय तो उसके करने में जो कार्य किया गया हो उसे Attempt कहते हैं। प्रयत्न ( Attempt ) का अपराध से अत्यन्त निकट सम्बन्ध होता है और इस प्रकार Attempt में अपराध करने की नीयत तथा उस नीयत को पूरा करने के लिए किया गया वह कार्य सम्मिलित है, जिसमें यदि बाधा न पड़ती तो अपराध पूरा होजाता। फ़ौजदारी-क़ानून के सिद्धान्त के अनुसार प्रत्येक अपराध के करने से पूर्व कम से-कम तीन बातों की आवश्यकता है—प्रथम, अपराधी-भावना (Guilty-intention); दूसरे, उस अपराध के करने की

तय्यारी ( Preparation ), और अन्त में अपराध करने का 'प्रयत्न' (Attempt) अर्थात् अपराध पूरा करने के लिए किया गया कार्य। यह 'प्रयत्न' यदि सफल हो जाय तो अपराध पूरा हो जाता है, और यदि असफल रहे तो अपराध नहीं होने पाता। उस अवस्था में 'प्रयत्न' करने वाले को अपराध करने की नहीं, किन्तु उसका प्रयत्न करने की सज़ा मिलेगी, और इसी को Attempt कहते हैं अर्थात् उपरोक्त तीनों अवस्थाओं में की अन्तिम अवस्था जब असफल हो तो वह Attempt है। पहली और दूसरी अवस्था यानी अपराध करने की भावना तथा उसके करने की तय्यारी के लिए क़ानून दण्ड नहीं देता।

उदाहरण के लिए 'क' ने 'ख' को मारने की इच्छा या मंशा से ज़हर खरीदा और उसे 'ख' को दिये जाने वाले भोजन में मिला कर अपने पास रख लिया। इस प्रकार अभी तक 'क' ने 'ख' को मारने की अपराधी-भावना तथा खाने में ज़हर मिला कर उसकी 'तय्यारी' करली; किन्तु इन दोनों के लिए उसे दण्ड नहीं मिलेगा, क्योंकि अभी उसने क़ानूनी अर्थों में 'ख' की हत्या का प्रयत्न नहीं किया। लेकिन अगर 'क' ने वह विष मिला भोजन 'ख' की खाने की मेज़ पर रख दिया, या उसके नौकर को उसके सामने रखने को दे दिया, तो अब वह दण्डनीय 'प्रयत्न' यानी Attempt का अपराधी हो गया। यदि अब 'ख' उस खाने को खाकर मर जाय तो वह हत्या का अपराध हो गया और यदि 'ख' को उस खाने पर सन्देह हो अथवा अन्य किसी कारण से वह उसे न खाय तो हत्या के 'प्रयत्न' ( Attempt to murder ) का अपराध तो 'क' पर है ही।

Attestation साक्षी; तसदीक; गवाही; प्रमाण ( प्रमाणित करना )। जब कोई गवाह, किसी दस्तावेज़ या अन्य लेख पर, इस बात के हस्ताक्षर करता है कि उसमें वर्णित पक्षों ने उस दस्तावेज़ आदि को उसके सामने तैयार किया और हस्ताक्षर आदि किये तथा वह यथावत है, तो इस प्रकार तसदीक़ या गवाह करने को Attestation कहते हैं। स्वत्वार्पण क़ानून की धारा ३ ( Transfer of Property Act S. 3 ) में Attestation की यह परिभाषा दी गई है। वसीयत, रहननामा आदि कुछ दस्तावेज़ों पर इस प्रकार गवाही (Attestation) होना आवश्यक है, और जिन दस्तावेज़ों का इस प्रकार तसदीक ( Attested ) होना आवश्यक है, उन्हें साबित करते समय या अदालत में प्रमाणित समझे जाने के लिए बहुधा इस प्रकार तसदीक करने वाले कम-से-कम एक गवाह को पेश करना जरूरी होता है। (देखो साक्षी क़ानून ( Evidence Act ) धारा ६८ से ७१।

Attesting Witness प्रमाणित करने वाली साक्षी; तसदीक करने वाला गवाह; गवाह-हाशिया, अर्थात् वह गवाह, जो उपरोक्त प्रकार से Attest करे, यानी जिसके सन्मुख दस्तावेज़ बनाया गया हो, तथा उसमें वर्णित पक्षों ने हस्ताक्षर किये हों, और जिस गवाह ने स्वयं भी उपरोक्त बात की गवाही में उस दस्तावेज़ पर अपने हस्ताक्षर किये हों ( जैसा साक्षी क़ानून की धारा ६८ के सम्बन्ध में ऊपर बताया गया है)।

Attestation Clause साक्षी का वाक्य; इबारत-तसदीक़ अर्थात किसी दस्तावेज़ का वह वाक्य जिसके द्वारा तसदीक़ करने वाले गवाह ( Attesting Witness) ने उसदस्तावेज़को तसदीक़ (Attest) किया हो।

Attested Copy प्रमाणित प्रति-लिपि, या नक़ल; नकल मुसद्दिक़ा।

Attestor या Attester तसदीक करनेवाला; प्रमाणित करने वाला।

Attorn ( १ ) किसी भूमि के स्वामी का स्वामित्व स्वीकार करना। ( २ ) किसीको सौंपना; कोई काम किसी को सौंपना या देना। (इस शब्द से ही Attorney शब्द बना है।)

Attorney एटार्नी; प्रतिनिधि; मुख्तार; वकील; गुमाश्ता; मुनीम; वह व्यक्ति, जिसे किसी ने अपनी ओर से या अपने बदले में कुछ करने के लिए नियुक्त किया हो। इस प्रकार के Attorney या प्रतिनिधि अथवा मुख्तार दो प्रकार के होते हैं-( १ ) Attorney at law अर्थात क़ानूनी प्रतिनिधि, जैसे वकील आदि जो अपने पक्षकार यानी मवक्किल की तरफ़ से न्यायालय में मुक़द्दमे सम्बन्धी कार्य करे। इस प्रकार के

वकील द्वारा किये गये कार्य, उसको नियुक्त करने वाले मवक्किल द्वारा ही किये गये समझे जाते हैं; (२) Attorney in fact अर्थात यह मुख्तार या व्यक्ति जिसे किसी ख़ास कार्य के लिए (Special power of attorney) अथवा सब प्रकार के कार्यों के लिए (General power of attorney) प्रतिनिधित्व का अधिकार (Power of attorney) यानी मुख्तार-पत्र दिया गया हो। जिसे Special Power of Attorney दी गई हो, उसे Special Attorney अर्थात मुख्तार-ख़ास, और जिसे General power of Attorney दी गई हो उसे General Attorney अर्थात मुख्तार-आम कहते हैं। (देखो Power of Attorney और Attorney's lien तथा Agent)।

Attorney-General इंग्लैण्ड में प्रमुख सरकारी वकील या कानूनी अफसर को Attorney-General कहते हैं।

Attornment भूमि के स्वामी के स्वामित्व को स्वीकार करना (देखो Attorn ( ))। जब कोई भूमि किसी को बेची जाती है, तो बेचने वाले द्वारा उस भूमि पर जो किरायेदार रक्खे गये हैं, उन्हें उस भूमि पर ख़रीदने वाले व्यक्ति का स्वामित्व स्वीकार करके अपने को उसके किरायेदार मानना पड़ता है। इस प्रकार की स्वीकारोक्ति Attornment कहाती है। (देखो Apportionment)

Auction नीलाम; घोष-विक्रय; किसी चीज़ के बिकने की आम-सूचना देकर उसे सार्वजनिक रूप से इस प्रकार बेचना कि जो सबसे अधिक मूल्य लगावे वही उसे पा सके। अदालत द्वारा कराये गये इस प्रकार के नीलाम उसके द्वारा नियुक्त अधिकारी, जैसे नाज़िर आदि की देख रेख में होते हैं। जो माल या सम्पत्ति कुर्क होकर आता है, (देखो Attachment) वह इसी प्रकार बेचा जाता है। (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर २१ रूल ६५)।

Auctioneer नीलाम करने वाला; वह व्यक्ति, जिसे सार्वजनिक रूप से वस्तुएं या सम्पत्ति नीलाम करने की आज्ञा या सनद (License) मिली हो, और जो दलाल (Broker) न हो। दलाल केवल निजी-करार (Private contract) से नीलाम कर सकते हैं, सार्वजनिक रूप से नहीं, जैसा कि Auctioneer के लिये आवश्यक है। इसी प्रकार Broker नीलाम में ख़रीद और बेच दोनों काम कर सकता है; किन्तु Auctioneer केवल बेच ही सकता है। (देखो Broker)

Auction purchaser नीलाम में ख़रीदने वाला व्यक्ति।

Audi Alteram Partem—Hear the other side अर्थात् दूसरे पक्ष की बात भी सुननी आवश्यक है। इस मुहावरे का तात्पर्य यह है कि निर्णय या फ़ैसला देने से पूर्व दोनों पक्षों की बात सुननी चाहिए।

Audit जाँचना; परीक्षा करना; हिसाब जाँचना; आय-व्यय का निरीक्षण करना, जिसे Audit of Accounts कहते हैं।

Auditor हिसाब जाँचने वाला; आय-व्यय निरीक्षक।

Aula Regia इंगलैंड के राजा विजेता विलियम (William the Conquerer) द्वारा स्थापित वह न्यायालय जिसकी बैठक उसके महल में होती थी तथा जिसमें राजा और उसके मुख्य मुख्य सरदार बैठते थे। यह न्यायालय एक प्रकार से अपील-कोर्ट अथवा सबसे ऊँचा न्यायालय था। बाद में प्रजा के लिए कष्टकर होने से यह बन्द कर दिया गया।

Aulnager इंगलैण्ड में पहले एक अधिकारी होता था, जिसका काम यह था कि वह बेचने के लिये बनाये गये कपड़े को नापकर उस पर महसूल लगाये।

Aurum Regina वह सरकारी कर, जिस पर कि इंगलैंड के राजा की रानी का अधिकार होता था। एक प्रकार का नज़राना, जो रानी को मिलता था।

Authentic Act प्रमाणित कार्य; तसदीक़ किया हुआ काम या दस्तावेज़; फ़ेल मुसद्दका अर्थात् वह काम, जो उसके लिए नियुक्त अधिकारी के सन्मुख किया गया हो, या जिस काम या दस्तावेज़ को इस प्रकार के अधिकारी ने प्रमाणित या तसदीक़ कर दिया हो।

Authentication प्रमाण-पत्र; प्रमाणित करना या तसदीक़ करना। जब इस कार्य के लिए नियुक्त किया गया सरकारी अधिकारी यह प्रमाणित करदे कि जो सरकारी काग़ज, मिसल या उनकी नक़ल तथा अन्य

काग़ज़ात हैं, वे क़ानून के अनुसार रक्खे गये हैं तथा जो व्यक्ति उनको प्रमाणित ( Certify ) करता है वह इस कार्य के लिए सरकार द्वारा नियुक्त व्यक्ति है, तो इसे Authentication कहते हैं।

Authority ( १ ) अधिकार; शक्ति; आज्ञा; ( २ ) एक व्यक्ति द्वारा दूसरे को कुछ करने के लिए दिया गया अधिकार; ( ३ ) शासक, या सरकारी अधिकारी या सभा; ( ४ ) किसी क़ानूनी बात को समर्थन करने वाला आधार या उदाहरण अर्थात् न्यायालय द्वारा किया हुआ पूर्व-निर्णय अथवा उस विषय के विद्वान की सम्मति ।

Autre Droit, in दूसरे के अधिकार से। एक व्यक्ति किसी सम्पत्ति को जब किसी दूसरे के अधिकार से अपने कब्जे में रखता है तो उसे In Autre droit कहते हैं। जैसे ट्रस्टी, जिसके पक्ष में ट्रस्ट में हो (Cestui Jue trust) उसके अधिकार के कारण सम्पत्ति पर अपना कब्ज़ा या अधिकार रखता है।

Autrefois Acquit (Before time acquitted) जब किसी अभियुक्त पर कोई आरोप हो और वह यह कहे कि पहले वह इसी अपराध के लिए निर्दोष सिद्ध होकर मुक्त हो चुका है, अतः अब उसी अपराध के लिए उस पर दुबारा अभियोग नहीं चलना चाहिये और उसे मुक्त कर देना चाहिये, तो उसके लिये यह वाक्यांश प्रयुक्त होता है। भारतीय दंड विधान में भी इंग्लैण्ड में प्रचलित उपरोक्त क़ानून के समान क़ानून है। ( देखो दंड विधि Criminal Procedure Code धारा ४०३ तथा Acquittal ).

Autrefois Convict पूर्व दंडित होना। जब कोई अभियुक्त यह कहे कि इस अपराध पर उसे पहले सज़ा मिल गई है, अतः अब दुबारा उसी अपराध के लिए उसे दंड नहीं दिया जा सकता, इसलिए उसे छोड़ दिया जाय, तो अभियुक्त के इस उत्तर या कथन के लिए इस मुहावरे का प्रयोग होता है। यह तथा इसके पहले का उत्तर Autrefois Acquit एक ही प्रकार के सिद्धान्त पर स्थित हैं ( इसके लिए भी भारतीय दंड-विधि की धारा ४०३ में इसी प्रकार का नियम है )।

Auxilium किसान या किरायेदार द्वारा भूमि के स्वामी को दी जाने वाली सहायता या भेंट।

Avenage भूमि के स्वामी को कर के रूप में या किराये के बदले में दिया जाने वाला अनाज ( जई )।

Aventure आकस्मिक दुर्घटना, जिससे किसी की मृत्यु हो जाय, किन्तु जिसमें, जिससे दुर्घटना हुई हो उसकी हत्या करने की नीयत न हो ( देखो Misadventure )।

Aver निश्चित कथन; दृढ़ता से कहना; सच या सही होने का दावा करना। दावा, जवाबदावा आदि में जब किसी तथ्य या बात को निश्चयपूर्वक तथा सही समझकर कहा जाय तो उसे Averment कहते हैं।

Average ( १ ) औसत; मध्यमान; साधारण; सामान्य; ( २ ) इंग्लैण्ड में इसका एक अर्थ उस नौकरी या सेवा से है जो एक किसान को भूमि के मालिक के लिए अपने जानवरों द्वारा करनी पड़ती थी।

( ३ ) जहाजी बीमा या जल बीमा ( Marine Insurance ) में इस शब्द का विशेष अर्थ है। General Average जब जहाज़ पर सब की रक्षा के लिए किसी व्यक्ति की सम्पत्ति नष्ट हो गई हो तो उसे जहाज़ के मालिक, या जहाज़ पर की सम्पत्ति के मालिक पूरा करदें, तो उसके लिए General Average शब्द का उपयोग होता है। इस प्रकार जो नुकसान-भरपाई की जाती है वह फिर बीमा कम्पनी से लेली जाती है। जब बीमा की गई उपरोक्त चीज़ सबकी सब नष्ट हो जाय तो उसे Total loss या General Average कहते हैं। और जब बीमा की गई चीज़ सारी नष्ट न होकर थोड़ी हो तो उसे Average or Partial loss कहते हैं और इस अवस्था में उस नष्ट हुई चीज़ की जो क्षति-पूर्ति की जाती है, उसे Particular Average कहते हैं।

( ४ ) Petty average जहाज़ के मालिक द्वारा जहाज़ तथा उस पर के सामान की रक्षार्थ दी गई छोटी-छोटी रक़में, जिन्हें Pilotage, Towage आदि कहते हैं। Average उस छोटी रक़म को भी कहते हैं जो व्यापारी दूसरे के जहाज़ में अपना माल भेजते समय उसकी रक्षा आदि के लिये किराये के अलावा उस जहाज़ के स्वामी को देते हैं।

Award पंच निर्णय; फैसला सालिसी; मध्यस्थ निर्णय।

मध्यस्थ ( Arbitrator ) द्वारा जो निर्णय दिया जाय, उसे Award कहते हैं। इस प्रकार का निर्णय, यदि अदालत ने धोखे या मध्यस्थों की बदनीयती आदि के कारण रद्द न किया हो, तो मध्यस्थ बनाने वाले सब पक्षों को मानना पड़ता है। देखो ( Arbitration तथा Schedule II C.P.C. )

---

# B

Back-Bond वह ऋण-पत्र, या दस्तावेज़, अथवा हस्त-लेख, जो किसी सम्पत्ति का मालिक उस पर क़र्ज़ या ऋण लेते समय लिखता है। इस प्रकार के लेख के अनुसार, सम्पत्ति का स्वामी, जब तक क़र्ज़ न चुका दे, तब तक उस सम्पत्ति का 'ट्रस्टी' मात्र समझा जाता है; अर्थात् एक प्रकार से यह सम्पत्ति रहन के समान हो जाती है यद्यपि उसका क़ब्ज़ा सम्पत्ति के स्वामी के ही पास रहता है।

Backing a Warrant वारंट स्वीकृत करना।

Bad दोषयुक्त। क़ानून में इस शब्द का विशेष अर्थों में प्रयोग होता है। यदि कोई बात क़ानून के अनुसार न हो तो उसे Bad कहते हैं। जैसे यदि दावा, अर्ज़ी-दावा आदि ठीक न लिखा हो तो वह 'Bad' कहाता है। इसी प्रकार 'Bad in law' 'Bad for mis-joinder of Charges' आदि में Bad का अर्थ क़ानून के विरुद्ध होता है।

Bad debt वसूल न होने योग्य क़र्ज़।

Badger वह व्यक्ति, जो अनाज या अन्य खाद्य पदार्थों को एक जगह से ख़रीद कर ले जाय और दूसरी जगह उसे मँहगा बेचकर फ़ायदा या लाभ उठाय।

Bail ज़मानत; हाज़िर-ज़मानत। बहुधा फ़ौजदारी मुक़द्दमों में अभियुक्त से यह ज़मानत ली जाती है, कि वह उस मुक़द्दमे की प्रत्येक पेशी पर अदालत में हाज़िर होता रहेगा। इस तरह की ज़मानत अक्सर दूसरे लोगों से ली जाती है, जो अदालत में यह लिखित ज़िम्मेवारी लेते हैं कि वे अभियुक्त को निश्चित तारीख़ों पर अदालत में हाज़िर कर देंगे, नहीं तो दण्ड के रूप में अदालत द्वारा निश्चित रुपया सरकार को देंगे। इस प्रकार के व्यक्तियों को Sureties या ज़ामिन कहते हैं और उनकी लिखित प्रतिज्ञा को Bail-bond अर्थात ज़मानत नामा कहते हैं। ज़ामिन के सिवा कई बार स्वयं अभियुक्त को भी वैसी ही लिखित प्रतिज्ञा करनी पड़ती है, उसे Bond or Recognisance अर्थात् मुचलका कहते हैं। इसके सिवाय शान्ति-रक्षा आदि के लिए भी इस प्रकार ज़मानत या मुचलके लिये जा सकते हैं; जैसा कि दण्ड-विधि ( Criminal Procedure Code ) के अध्याय ८ की धारा १०६, १०७, १०८, १०९, ११० आदि में वर्णित है। ( ज़मानत या ज़मानतनामा आदि के लिए देखो दण्ड-विधि 'Criminal Procedure Code' अध्याय ९ तथा धारा १६०, ४२६, ४१५, और अध्याय ३९ आदि और Recognisance )।

Bailable Offence जुर्म क़ाबिल ज़मानत; वे अपराध जिनके करने वाले अभियुक्त को, यदि वह ज़मानत दे तो उस पर छोड़ा जा सकता है, या छोड़ना लाज़मी होता है। दण्ड-विधि के अन्त में सूची नं० २ (Schedule II) में यह बताया गया है कि कौनसा अपराध ज़मानत लेने योग्य है और कौनसा नहीं। बहुधा कुछ सङ्गीन अपराधों को छोड़ कर, जिनके लिए फाँसी या कालेपानी की सज़ा निश्चित है ( जैसे हत्या आदि ), अन्य अपराधों में, चाहे वे नाक़ाबिल ज़मानत ( Non-bailable ) ही क्यों न हों, न्यायाधीश चाहे तो अभियुक्त को ज़मानत पर छोड़ सकता है। जिन अपराधों के लिए ज़मानत लेने का नियम न हो, अथवा जिनमें ज़मानत लेना या न लेना न्यायालय के आधीन हो, उन्हें Non-bailable offence या 'जुर्म नाक़ाबिल ज़मानत' कहते हैं। (देखो दण्ड-विधि अध्याय ३९, धारा ९६, ९७ आदि)

Bailee निक्षेपग्राही; अमानतदार; ज़ामिन। वह व्यक्ति जिसके सुपुर्द माल या अन्य वस्तु, निश्चित उद्देश्य पूरा हो जाने पर, सौंपने वाले की इच्छानुसार वापिस

लौटा देने या अन्य प्रकार व्यवस्था करने के लिए की जाय। (देखो Bailment.)

Bailiff (१) नाज़िर; अमीन; अदालती अधिकारी, जिसका काम समन तामील करवाना, गिरफ्तारी करना, कुर्की करवाना आदि होते हैं।

Bailment निक्षेप; अमानत। जब कोई अमानत रखने वाला व्यक्ति (Bailor) किसी अमानतदार (Bailee) को कोई माल, सम्पत्ति या अन्य चीज़ें किसी निश्चित उद्देश्य से देता है और इसमें उनके बीच यह क़रार होजाता है कि उद्देश्य के पूरा होजाने पर अमानतदार वह माल आदि उसके मालिक या अन्य किसी निश्चित व्यक्ति को दे देगा अथवा उसकी व्यवस्था कर देगा, तो इस प्रकार क़रार करके एक व्यक्ति द्वारा दूसरे को माल आदि सौंपने को Bailment कहते हैं। यदि अमानतदार (Bailee) के क़ब्ज़े में वे चीज़ें पहले ही से हों, तब उसे माल आदि सौंपने की आवश्यकता नहीं रहती, केवल उपरोक्त प्रकार से क़रार होजाने से ही वह Bailment समझा जा सकता है। जैसे रेलवे या अन्य प्रकार से माल भेजना, होटल में ठहरने वाले यात्रियों को मेज़, कुर्सी तथा अन्य जो सामान होटल की तरफ़ से दिया जाता है वह उपरोक्त प्रकार की अमानत (Bailment) है। (देखो S. 148 Indian Contract Act.) यह अमानत या निक्षेप लिखित, ज़बानी, प्रकट या अप्रकट, किसी भी प्रकार से हो सकता है। Bailment के लिए एक की सम्पत्ति या माल दूसरे को सौंपना मात्र आवश्यक है।)

इस प्रकार की अमानत (Bailment) तीन प्रकार की हो सकती है—(१) प्रथम वह जिसमें अमानत देने वाला (Bailor) अपने ही लाभ के लिए अमानतदार (Bailee) को वस्तु या माल सौंपता है। जैसे, एक आदमी अपनी कोई चीज़ दूसरे को सँभाल कर एवम् सुरक्षित रखने के लिए दे और उसके लिए उसे कोई किराया आदि न दे। (२) दूसरे वह जिसमें निक्षेपदाता और ग्रहीता अर्थात् अमानत देने वाला और अमानतदार दोनों का लाभ हो। जैसे, किसी को किराये पर कोई चीज़ देना अथवा दर्जी आदि को दाम देकर मरम्मत के लिए कपड़ा देना। (३) तीसरे प्रकार की अमानत वह है, जिसमें केवल निक्षेपग्रहीता अर्थात् अमानतदार का ही लाभ हो। जैसे, यदि 'क' बिना कुछ लिये 'ख' को पुस्तक पढ़ने को दे। लेने वालों की जिम्मेदारी निश्चित करने के लिये उपरोक्त तीन प्रकार का विभाजन आवश्यक है।

Bailpiece मुचलकानामा या ज़मानतनामा। जिस काग़ज़ पर ज़मानत या मुचलका लिखा जाय, उसे अँग्रेज़ी क़ानून में Bailpiece कहते हैं।

Balance Order शेष भाग चुकाने की आज्ञा; बक़ाया अदा करने का हुक्म। जब किसी कम्पनी का कोई हिस्सेदार या सदस्य (Contributory) उसके हिस्से का बाक़ी धन माँगे जाने पर निश्चित समय पर न दे, तो उस मियाद के बाद फिर उसे विशेष आज्ञा दी जाती है कि वह ४ दिन में उपरोक्त धन अदा करदे। इस प्रकार की आज्ञा को Balance Order कहते हैं।

Balance of Trade किसी देश के वैदेशिक व्यापार का अनुमान लगाने के लिए काम में आने वाला वाक्यांश। किसी देश के आयात और निर्यात के परिमाणों के अन्तर को Balance of Trade कहते हैं। साधारणतः यदि आयात अर्थात् विदेशों से आने वाले माल से निर्यात यानी अपने देश से दूसरे देशों में जाने वाले माल का परिमाण अधिक हो, तो यह अन्तर (Balance of Trade) देश के लिए लाभ-प्रद होता है, क्योंकि आयात के लिए देश से जितना धन गया, उससे अधिक निर्यात (Export) से देश में आजाता है। अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार के नियमों के अनुसार इस बात के अन्य अनेक महत्व हैं। (देखो 'International Trade' by Bastable.)

Balance Sheet आय-व्यय विवरण-पत्र; हिसाब का चिट्ठा; पक्का चिट्ठा। किसी निश्चित तारीख़ तक के आय-व्यय, सम्पत्ति और लेन-देन की जो फ़हरिस्त बनाई जाती है, उसे Balance Sheet कहते हैं। जैसे, किसी कम्पनी या अन्य संस्था आदि के हिसाब का चिट्ठा। (देखो Indian Companies Act 1913, S. 74.)।

Ballastage एक प्रकार का जहाज़ी कर। जब जहाज़

खाली होता है, तो उसे डगमगाने से बचाने के लिए उसमें मिट्टी आदि भर कर उसका पेंदा भारी कर दिया जाता है, जिसे Ballast कहते हैं। जिस बन्दरगाह से इस प्रकार की मिट्टी आदि ली जाती है, उसके स्वामी को इसके लिए जो कर या महसूल दिया जाता है उसे Ballastage कहते हैं।

Ballot गुप्त मत-दान-पत्र; वह काग़ज़ या पर्चा, जिस पर निर्वाचन में अपनी सम्मति या राय दी जाय। इस प्रकार का पर्चा या काग़ज़ गुप्त रखा जाता है।

Ballot, Vote by गुप्त मत-दान; पर्चियों अर्थात् काग़ज़ के टुकड़ों यानी चिट्ठियों के ज़रिए मत या राय देने का वह तरीक़ा, जिससे यह पता न लगे कि राय देने वाले ने किस के पक्ष में राय दी है। (देखो Dictionary of Political Terms)

Ban (१) प्रतिबन्ध; रुकावट; निषेध; मनाई। सरकार या पुलिस द्वारा किसी कार्य के करने के निषेध या मनाई को Ban कहते हैं। जैसे, किसी सभा या जलूस पर लगाई गई निषेधात्मक आज्ञा।

(२) इंगलैण्ड में विवाह के क़रार की सूचना के लिये Banns शब्द का उपयोग होता है।

Bandhu बन्धु, हिन्दू क़ानून का एक शब्द जिसका अर्थ भिन्न गोत्रज, सपिण्ड सम्बन्धी या रिश्तेदार है। ये तीन प्रकार के होते हैं, (१) आत्मबन्धु, (२) पितृबन्धु, (३) मातृबन्धु। (देखो डी. एफ. मुल्ला का 'हिन्दू ला' Hindu law।

Bandit डाकू; लुटेरा, वह व्यक्ति जिसे क़ानून की शरण या रक्षा से वंचित कर दिया गया हो (Outlawed)।

Banishment देश निकाला; निर्वासन; पुराने समय का अपराधियों को दंड देने का एक प्रकार। देश निकाले का अर्थ है किसी अपराध के लिए देश से बाहर निकल जाने की आज्ञा। देश निकाले के बाद बहुधा अपराधी की सम्पत्ति आदि भी ज़ब्त करली जाती थी। आजकल इसके समान Transportation का दंड प्रचलित है; किन्तु यह Banishment से भिन्न है। Transportation में अपराधी को किसी निश्चित स्थान में निश्चित समय के लिये क़ैद करके रक्खा जाता है। भारतीय दंड विधान में पचास प्रकार के अपराधों के लिए Transportation का दंड दिया जा सकता है; जैसे ठगी (धारा ३११) आदि (देखो भा. द. वि. धारा ५३)।

Bank of Deposit रुपया जमा कराने का बैंक अर्थात् वह बैंक जो एक निश्चित ब्याज-दर पर रुपया लेकर, उसे निश्चित प्रकार की पूर्व सूचना (Notice) मिलने पर ही रुपया दे। इस प्रकार के बैंकों से चाहे जब रुपया वापिस नहीं लिया जा सकता और इस प्रकार बैंकवाले उस रुपये को व्यापार आदि में अधिक सुविधा से लगा सकते हैं।

Bank of Issue नोट देने वाला बैंक अर्थात् वह बैंक जिसे (जिसमें नक़द रुपया जमा कराने पर) नोट, हुंडी आदि देने का अधिकार हो।

Bank Note बैंक के नोट, अर्थात् वे नोट, जो बैंक ने जारी किये हों। उपरोक्त प्रकार के Bank of Issue आदि बैंकों को नोट जारी करने का भी अधिकार होता है। कुछ देशों में जैसे इंगलैण्ड आदि में नोट सरकार जारी नहीं करती, बल्कि वहां के मुख्य बैंक (जैसे Bank of England) ही जारी करते हैं। यह अवश्य है कि ये बैंक सरकार द्वारा ही नियंत्रित होते हैं।

Bank Postbills यह भी बैंक द्वारा दिया जाने वाला एक प्रकार का नोट या हुंडी है। इसे बहुधा देश में या देश के बाहर रुपया भेजने के काम में लिया जाता है। बजाय रुपया भेजने के इस प्रकार के नोट भेज कर काम चलाया जा सकता है और जिस के पास रुपया भेजना हो वह इस नोट के द्वारा रुपया प्राप्त कर सकता है।

Bank Rate बैंक की दर, अर्थात् वह ब्याज-दर जिस पर कि बैंक रुपया जमा करे या ले। अथवा कमीशन की वह दर जिस पर कि बैंक हुँडी अथवा अन्य इसी प्रकार के काग़ज़ों का भुगतान करे।

Bank Return बैंक की आर्थिक स्थिति का ब्यौरा।

Bank Share बैंक का हिस्सा, अर्थात् वह हिस्सा जो किसी ने बैंक से खरीदा हो।

Bank Stock बैंक की सम्पत्ति या पूंजी।

Bank, Savings वह बैंक जिसमें, लोग छोटी-छोटी रक़में ब्याज पर जमा करा सकें और छुट्टी के दिन के सिवा जब चाहें रुपया वापिस ले सकें। जैसे पोस्ट आफिस सेविंग बैंक।

Banker सराफ़; वह व्यक्ति या संस्था जो रुपया जमा करके जमा कराने वाले के चाहने पर उसे देता रहे।

Banker's Clearing house वह स्थान जहां बैंकों का आपस के लेन-देन का हिसाब हो, (देखो Clearing house)।

Banker's lien सराफ़ का रोकने का अधिकार। जब किसी व्यक्ति की तरफ़ सराफ़ का रुपया बाकी हो, तो वह उसकी वसूली के लिए उस व्यक्ति की चीज आदि रोक कर रख सकता है। सराफ़ के इस अधिकार को Banker's lien कहते हैं।

Bankrupt दिवालिया।

Bankruptcy दिवालियापन।

Bankruptcy, Act of: दिवालियेपन का काम। साधारण अवस्थाओं में लेनदार (Creditor) के लिये दावा आदि करके कर्ज़दार (Debtor) से कर्ज़ा वसूल करने आदि के, अथवा लेनदार और कर्ज़दार के परस्पर सम्बन्ध को निश्चित करने वाले जो अन्य कानून हैं, उनमें और Bankruptcy law अर्थात् दिवालिया-क़ानून (जो उपरोक्त अन्य प्रकार के कानूनों ही की श्रेणी का है) में निम्नलिखित तीन अन्तर हैं—(१) दिवालिया क़ानून में बिना विशेष तहकीक़ात किये तथा तत्काल कर्ज़दार की सम्पत्ति अदालत द्वार अधिकृत करली जाती है। विपरीत इसके साधारण क़ानून के अनुसार इजराय, कुर्की आदि की कार्रवाई करनी पड़ती है। (२) उपरोक्त सारी सम्पत्ति कर्ज़दार के सारे लेनदारों (Creditors) में बांट दी जाती है, जब कि साधारण क़ानून में जिसने दावा करके डिग्री प्राप्त करली है वही कर्ज़दार की सम्पत्ति का कुछ भाग, जिससे उसका कर्ज़ अदा हो जाय, ले सकता है, (३) कर्ज़दार बहुधा बचे हुए क़र्ज़े से अर्थात् उस कर्ज़े से जो अदालत द्वारा अधिकृत सम्पत्ति से चूकता न हुआ हो, मुक्त हो जाता है, लेकिन साधारण क़ानून में बाक़ी का कर्ज़ा सदा कर्ज़दार के सर पर बना रहता है।

Bankruptcy Notice अंग्रेज़ी क़ानून में प्रचलित एक नियम। इसका तात्पर्य यह है कि एक लेनदार (Judgment Creditor) जिसने अदालत से कर्ज़दार (Judgment Debtor) के ख़िलाफ़ डिग्री प्राप्त करली है, वह उस क़र्ज़दार को यह नोटिस दे सकता है कि या तो एक निश्चित समय में डिग्री का रुपया अदा करदे या इस विषय में कुछ फ़ैसला या समझौता करले। यह नोटिस मिलने पर भी यदि क़र्ज़दार दोनों काम न करे, तो उसकी यह अवहेलना दिवालियेपन का कार्य समझा जाता है।

Bannitus निर्वासित व्यक्ति; वह व्यक्ति, जिसे क़ानून की रक्षा से वंचित कर दिया गया हो (outlaw)।

Banns देखो Ban।

Bar इस शब्द का शब्दार्थ छड़, आड़, रुकावट एवम् बाधा है। किन्तु क़ानूनी परिभाषा में इसके कई विशेष अर्थ हैं—(१) न्यायालयों में न्यायाधीश के बैठने के स्थान तथा अभियुक्त के लिए बने हुए स्थान के बीच में लगी हुई 'छड़' जो दोनों स्थानों को एक-दूसरे से विभाजित करती है। अपराधियों की तरफ़ के वकील आदि इस आड़ या छड़ के निकट खड़े होकर उनकी ओर से पैरवी करते हैं, अतः वकालत या बैरिस्टरी की परीक्षा पास करने या सनद प्राप्त करने पर उस वकील या बैरिस्टर के लिए "Called to the Bar" मुहावरे का प्रयोग होता है, जिसका तात्पर्य यह है कि अमुक व्यक्ति को 'छड़ के पास आने की आज्ञा दी गई या छड़ के पास बुलाया गया' अर्थात् उसे वकालत करने की आज्ञा या सनद दी गई। Bar-at-law तथा "Barrister" शब्दों की उत्पत्ति भी इसी Bar शब्द से हुई है; (२) वकालत का पेशा अथवा वकील या बैरिस्टर, जैसे Bar Association (वकीलों की सभा), Bar and the Bench (वकील तथा न्यायाधीश); (३) निषेध; बाधा; काल अवधि (Limitation) के सम्बन्ध में Bar शब्द का प्रयोग इसी अर्थ में होता है। जैसे Time Barred, In Bar of dower। आगे क़ानूनी कार्रवाई न कर सकने के अर्थों में भी इसका उपयोग होता है, जैसे Bar of Rasjudicata. या Bar to further suit आदि (देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा ९, १०, ११, १२,)। (४) न्यायालय; न्याय सभा, जैसे The Bar of Public Opinion.

Bar Council-वकील या बैरिस्टरों की निर्वाचित सभा, या कार्यकारिणी सभा। भारतीय बॉर कौंसिल क़ानून १९२६ (Indian Bar Councils Act 1925)

धारा ३ के अनुसार प्रत्येक हाईकोर्ट के साथ एक "बॉर कौंसिल" की स्थापना की जा सकती है, जो १५ सदस्यों की एक सभा होती है और जिसे सम्पत्ति लेने, बेचने और अन्य क़ानूनी कार्रवाई करने का संपूर्ण अधिकार होता है। इस सभा के १५ सदस्यों में एक एडवोकेट जनरल, चार हाईकोर्ट के द्वारा नामज़द किये गये व्यक्ति, तथा दस हाईकोर्ट के एडवोकेटों द्वारा अपने में से निर्वाचित सदस्य। इस कौंसिल को यह अधिकार होता है कि वह अपने अधीन कमेटियां आदि बना कर उनकी कार्यप्रणाली आदि निश्चित करे। इसके अन्य अधिकार और कर्तव्य भी उपरोक्त क़ानून द्वारा निश्चित हैं, जिनमें हाईकोर्ट में वकालत करने के लिए "सनद" या आज्ञा देने के नियम बनाना, हाईकोर्ट में वकालत करने के लिए प्रार्थना करने वाले व्यक्ति की प्रार्थना पर सिफ़ारिश करना, अथवा उसे 'सनद' दिये जाने पर एतराज़ करना, किसी एडवोकेट के विरुद्ध हाईकोर्ट में शिकायत करना, तथा हाईकोर्ट द्वारा भेजी गई एडवोकेट के विरुद्ध आई हुई शिकायत की जांच करना, आदि अधिकार मुख्य हैं। वकालत के पेशे में अनुचित व्यवहार ( Professional Misconduct ) के अपराध की जांच करने के लिए "बॉर कौंसिल" की एक उपसभा होती है जिसे Tribunal of Bar Council कहते हैं।

Bar, Pleas In वह युक्ति या उज़र जो वादी के मुक़द्दमे में बाधक या निषेधात्मक सिद्ध हो, अर्थात् यदि उस उज्र को न्यायालय स्वीकार करले तो वादी का मुक़द्दमा या दावा वहीं समाप्त हो जाता है।

Bar Trustee-निष्क्रिय ट्रस्टी, अर्थात् वह ट्रस्टी जिसका उसे सौंपी गई सम्पत्ति सम्बन्धी कर्तव्य लगभग समाप्त हो गया हो, तथा जिसे अब उसके सम्बन्ध में विशेष कुछ करने की आवश्यकता न हो। इस प्रकार का व्यक्ति ट्रस्टी केवल इसलिए कहलाता है कि उस सम्पत्ति के हिताधिकारी ( Beneficiary ) द्वारा अपने अधिकार में न लेने के कारण वह सम्पत्ति ट्रस्टी के अधिकार ही में पड़ी रहती है।

Bargain and Sale सौदा तथा विक्रय। ज़मीन तथा अन्य सम्पत्ति को बेचने के इक़रार के सम्बन्ध में इस मुहावरे का प्रयोग होता है, जिसका तात्पर्य सौदा करने वाले या बेचने वाले द्वारा अपनी सम्पत्ति, जिससे सौदा हुआ हो, उसे सौंपना या बेचना है। प्रायः ज़मीन तथा अन्य अचल सम्पत्ति के बेचने के इक़रार के बारे में इस वाक्यांश का उपयोग होता है।

Bargainor बेचने वाला। ख़रीदने वाले के लिए Bargainee शब्द का व्यवहार होता है।

Barley Corn ( १ ) एक इंच का तृतीय अंश; ⅓ इंच, ( २ ) नाम मात्र का किराया, अथवा मूल्य।

Barrator or Barretor ( १ ) धोखेबाज़ व्यक्ति, शोहदा; बदमाश। ( २ ) Barratry के अपराध का अपराधी ( देखो Barratry )।

Barratry ( १ ) झूठे अभियोग या मुक़द्दमे चलाना, मुक़द्दमेबाज़ी करना; लोगों को लड़ने या मुक़द्दमे करने के लिए उकसाना, जिसे Common Barratry कहते हैं। ( २ ) न्यायाधीश का रिश्वत लेकर निर्णय देना। जो न्यायाधीश रिश्वत या घूस लेकर तदनुसार निर्णय दे, उसका यह कार्य Barratry का अपराध कहलाता है। इन अर्थों में इस शब्द का उपयोग विशेषकर स्काटलेन्ड में होता है। ( ३ ) समुद्री या जहाज़ी क़ानून ( Maritime law ) का अपराध, अर्थात जहाजी नौकरों या अधिकारियों द्वारा धोखे या बेईमानी का वह अपराध, जिससे जहाज को या उस पर ढोये जाने वाले सामान को क्षति पहुँचे।

Barren-money वह धन, जो ब्याज पर न लगाया गया हो अर्थात् जिसे ब्याज पर न दिया गया हो।

Barrister एक प्रकार का वकील, जिसे इंग्लैंड की Inns of Court द्वारा वकालत करने की आज्ञा मिल गई हो। भारतवर्ष में जो लोग इंग्लेण्ड की Inns of Court में से किसी से वकालत पास करके आता है उसे Barrister तथा, जो भारतवर्ष ही में वकालत की परीक्षा पास करता है उसे वकील या एडवोकेट कहते हैं। Barrister को अपनी फ़ीस के लिये मुवक्किल पर दावा करने का अधिकार नहीं होता और इसीलिए उस पर भी अपने काम में बेपरवाही आदि करने के लिए दावा नहीं किया जा सकता। बहुधा Barrister लोग 'एटार्नी' या अन्य वकीलों के मार्फ़त केस या मुक़द्दमे के बारे में हिदायत ( Instructions ) लेते हैं; विशेष कर बम्बई तथा अन्य

प्रान्तों में यही नियम है। वकील, एडवोकेट, बैरिस्टर आदि अपने कर्त्तव्य का पालन करते हुए अदालत में जो कुछ कहें उसके लिए उन पर दीवानी या फौजदारी कार्यवाही नहीं की जा सकती। जैसे, यदि कोई वकील जिरह या बहस में किसी व्यक्ति के लिए उस मुकद्दमे के सम्बन्ध में कोई अपमानजनक बात कहे तो उस पर मान-हानि का दावा नहीं हो सकता।

Barred Debt अवधि-बाधित ऋण; वह कर्ज़ा या ऋण जो मियाद अथवा काल-अवधि ( Limitation ) से बाहर हो, अर्थात् जिसके वसूल करने के लिए दावा करने की मियाद खतम हो चुकी हो।

Barter अदला-बदला; रुपये-पैसे के अतिरिक्त अन्य वस्तुओं का अदला-बदला करना; एक चीज़ देकर दूसरी चीज़ लेना। पहले जब सिक्कों आदि का चलन नहीं था तो लोग पैसे देकर चीज़ें खरीदने के बजाय अपने पास की चीज़ देकर, उसके बदले दूसरे से अपनी आवश्यकता की दूसरी चीज़ लेते थे। इसी का नाम Barter है। कुछ पिछड़े देशों में और कुछ सभ्य देशों में भी कहीं कहीं अब भी यह रिवाज है।

Base Coin खोटा सिक्का; जाली सिक्का।

Base Court इंगलैण्ड में छोटी अदालत को Base कोर्ट भी कहते हैं।

Base Fee वह अचल या स्थावर सम्पत्ति, जिस पर किसी घटना विशेष के कारण अधिकार न रहे, अर्थात् जो चिरस्थाई रूप से मौरूसी न हो। इस प्रकार की सम्पत्ति बेटे, पोते आदि उत्तराधिकारियों को मिलती अवश्य है; किन्तु जिस शर्त पर वह दीगई हो, उसके समाप्त हो जाने पर फिर उस पर ग्रहीता का या उसके उत्तराधिकारियों का हक़ नहीं रहता। जैसे किसी गाँव के पटेल को इस शर्त पर कोई ज़मीन दी जाय कि जब तक वह या उसके बेटे, पोते पटेल बने रहें, तभी तक उस पर उनका अधिकार रहे और जब वे पटेल न रहें तो उस ज़मीन पर भी उनका अधिकार न रहे।

Bastard जारज संतान; हरामी औलाद; वह सन्तान जो विवाहित पति-पत्नी से न हो। संतान की उत्पत्ति के बाद यदि उसके माता-पिता का आपस में विवाह हो जाय तब भी वह संतान 'जायज़' या औरस नहीं हो सकती। भारतीय साक्षी-क़ानून अर्थात् क़ानून शहादत धारा ११२ के अनुसार जो व्यक्ति अपनी माता का विधिवत विवाहित पुरुष के साथ क़ानूनी विवाह-सम्बन्ध स्थिर रहते हुए अथवा विवाह-विच्छेद होने के बाद २८० दिन के अन्दर उत्पन्न हो, बशर्ते कि उसकी माता ने तब तक दूसरा विवाह न कर लिया हो, तो वह व्यक्ति उस पुरुष का जायज़ या औरस पुत्र समझा जाता है। किन्तु यदि यह सिद्ध कर दिया जाय कि उपरोक्त विवाहित स्त्री पुरुष का आपस में इस प्रकार का सम्बन्ध नहीं था कि वह व्यक्ति उत्पन्न हो सके तो उसका औरस होना सिद्ध नहीं माना जायगा। सम्पत्ति आदि पर उत्तराधिकार प्राप्त करने एवम् अन्य अधिकारों की प्राप्ति के लिए यह प्रश्न अत्यन्त महत्व-पूर्ण होगा कि वह व्यक्ति अपने पिता का असली तथा क़ानूनन जायज़ संतान है या नहीं। ( देखो Legitimacy )।

Bastard eigne यदि किसी पुरुष का एक ऐसी स्त्री से जिससे उसका विवाह न हुआ हो, कोई पुत्र हो और बाद में उसी स्त्री से विवाह करने पर दूसरा औरस पुत्र हो तो पहले नाजायज़ लड़के को Bastard eigne और दूसरे जायज़ लड़के को Mulier Puisne कहते हैं।

Bastardize नाजायज़ सन्तान क़रार देना; किसी व्यक्ति को नाजायज़ संतान सिद्ध करना।

Battery बलप्रयोग; साधारण आघात या मार-पीट; किसी व्यक्ति को जान-बूझ कर कुछ शारीरिक आघात या चोट पहुँचाना, जैसे थप्पड़ या घूंसा मारना, धक्का देना, ज़ोर से पकड़ना, खींचना, थूकना आदि। अपने या अपने निकट सम्बन्धियों की रक्षा के लिए यदि इस प्रकार का बलप्रयोग किया जाय तो वह क्षन्तव्य होता है। इसी प्रकार माता-पिता, अभिभावक तथा शिक्षक को अपने बच्चों और विद्यार्थियों को साधारण दंड देने का अधिकार होता है। Battery शब्द का प्रयोग अंग्रेज़ी क़ानून में होता है; भारतीय दंड विधान में इसकी जगह Criminal Force प्रयुक्त होता है जिसका वर्णन भा. दं. वि. की धारा ३४९ व ३५० में है। ( देखो Assault )

Bawdy House वेश्यालय; व्यभिचार का स्थान; चकला; वह स्थान या मकान जहां स्त्री-पुरुष व्यभिचार करने

की जाते हों। इस प्रकार के मकान का रखना दंडनीय है। (देखो Brothels जो Bowdy House का समानार्थक है।)

Beaconage प्रकाश स्तंभ के लिए दिया गया धन। समुद्र तट पर या बन्दरगाहों में बड़े ऊंचे स्तंभ या मीनारें बनाई जाती हैं, जिनकी चोटी पर प्रखर प्रकाश वाला लैम्प आदि होता है। इन स्तम्भों से समुद्र में चलने वाले जहाजों को बड़ी सहायता मिलती है। ये प्रकाश स्तंभ Beacon कहाते हैं, और उनके व्यय के लिए जहाजों के मालिकों आदि द्वारा जो धन दिया जाता है उसे Beaconage कहते हैं। प्रकाश स्तंभ सम्बन्धी यह एक प्रकार का कर या महसूल है।

Bear, Stock exchange कंपनी आदि के हिस्से बेचने और खरीदने के सम्बन्ध में इस शब्द का विशेष अर्थ होता है। जो व्यक्ति यह सोच कर अपने हिस्से बेच देता है कि निकट भविष्य में उनकी दर घटने वाली है उसे Bear कहते हैं। इस प्रकार के लोग अपने हिस्से बेच कर उनकी दर सस्ती होने पर फिर उन्हें खरीद लेते हैं और इस प्रकार अधिक दामों में बेचकर कम दामों में खरीदने से लाभ उठाते हैं। इसके विपरीत जो व्यक्ति यह सोच कर कि भविष्य में हिस्सों की दर बढ़ने वाली है, उन्हें खरीद लेता है उसके लिए Bull शब्द का प्रयोग होता है। वह सस्ते खरीद कर महँगे बेचने की आशा में यह करता है। इस प्रकार Stock Exchange में उपरोक्त दो प्रकार के हिस्सों के दलालों के लिए Bears and Bulls of the Stock Exchange मुहावरे का प्रयोग होता है। Bear शब्द का अर्थ रीछ या भालू भी है, जो अपने शिकार को नीचे ज़मीन पर पटकता या दबोचता है। अत जो व्यक्ति अपने हिस्से बेच कर उसके भाव को नीचे ले जाता है यानी मंदा करता है उसे Bear कहते हैं। इसी प्रकार Bull बैल को कहते हैं। जब बैल किसी पर आक्रमण करता है तो वह उसे सींगों पर उछालता है अत' हिस्से के बाजार में हिस्से खरीद कर जो उसका भाव ऊंचा ले जाता है उसे Bull कहते हैं।

Bearer वाहक, लेजाने वाला 'चेक' आदि के सम्बन्ध में इस शब्द का उपयोग उस व्यक्ति के लिए होता है, जो 'चेक' भुनाने ले जाता है और जिसे उसका रुपया दिया जाता है। यह व्यक्ति, 'चेक' देने वाले तथा जिसके लिए 'चेक' दिया गया हो, उनसे भिन्न होता है, और इस प्रकार के 'चेक' पर "Payable to bearer" लिखा होता है, जिसका अर्थ यह है कि जिस व्यक्ति को भी यह चेक दिया जाय वह उसे भुगता कर रुपया ले सकता है और जिसके पक्ष में यह चेक पहले दिया गया था उसे रुपये लेने के लिए स्वयं जाने की आवश्यकता नहीं है।

Bed of Justice न्याय का बिस्तर, न्यायासन। फ्रांस में पार्लियामेंट में राजा के बैठने के सिंहासन के लिए इस वाक्यांश का उपयोग होता था। अत' अब पार्लियामेंट के लिए भी यही वाक्यांश व्यवहृत होता है, क्योंकि यह सर्वश्रेष्ठ न्यायालय है। इसीलिए इंग्लैंड की पार्लियामेंट के लिए Bed of Justice तथा Palladium of Liberty आदि का उपयोग होता है।

Bedel अदालत का वह चपरासी या नौकर जो अदालत शुरू होने पर मामले मुकद्दमे से सम्बन्धित व्यक्ति को आवाज़ देकर बुलाता है।

Beer House or Beer Shop शराबखाना, शराब का ठेका, वह मकान जहां शराब बेचने के लिए आज्ञा (License) प्राप्त करली गई हो। इस प्रकार की आज्ञा अर्थात् लाइसेन्स में शराब बेचने का स्थान, समय और उसका अधिकारी निश्चित कर दिया जाता है। उसके खिलाफ़ शराब बेचना अपराध है। (देखो Ale House)।

Begin, The Right to दीवानी मामलों में, वादी और प्रतिवादी में से, किसे पहले अपने पक्ष के समर्थन में प्रमाण देने का अधिकार है, इन अर्थों में इस वाक्यांश का प्रयोग होता है, जिसका अर्थ है "प्रारंभ करने का अधिकार" जिस पर अदालत द्वारा निश्चित की गई तनक़ीह (issue) को सिद्ध करने का भार हो, उसका ही यह अधिकार होता है। साधारणत यह अधिकार वादी (plaintiff) का ही होता है, किन्तु यदि प्रतिवादी 'वादी' के दावे को स्वीकार करले किन्तु यह कहे कि कानून या अन्य तथ्यों के आधार पर 'वादी' अपने द्वारा प्रस्तुत दादरसी या प्रतिकार (Relief) को पाने का अधिकारी नहीं है, तो उस

अवस्था में प्रतिवादी को 'प्रारंभ करने' का अधिकार है। (देखो ज़ाब्ता दीवानी आर्डर १८ रूल १)।

Benami दूसरे के नाम पर। जब कोई क्रय-विक्रय या क़रार आदि उभय पक्षों के लिए न होकर किसी अन्य व्यक्ति की तरफ से या अन्य व्यक्ति के लिये हो, जिसका उसमें वर्णन न हो, तो उसे Benami या Benami Transaction कहते हैं। इस प्रकार की 'बेनामी' कार्यवाही भारतीय क़ानून में ही प्रचलित है। विशेष-कर जब किसी चीज़ को ख़रीदने वाला कोई अन्य व्यक्ति हो और रुपया देने वाला कोई दूसरा, तो इस प्रकार के 'क्रय' या ख़रीददारी को बेनामी कहते हैं, क्योंकि ख़रीदी हुई चीज का वास्तविक स्वामी ख़रीदने वाला न होकर उसके लिए रुपया देने वाला होता है। प्रकट रूप में ख़रीदने वाले को Benamidar कहते हैं। क़ानून में साधारणतः माल ख़रीदने वाला ही उसका वास्तविक स्वामी समझा जाता है। किन्तु यदि यह सिद्ध कर दिया जाय कि वह क्रय या ख़रीद बेनामी थी अर्थात् ख़रीदने वाले ने उसे किसी अन्य व्यक्ति के लिये और उसके रुपये से ख़रीदा था तो वह रुपये देने वाला व्यक्ति ही उसका वास्तविक स्वामी माना जाता है।

Bench (१) जजों, मजिस्ट्रेटों तथा न्यायालय अथवा न्यायासन के लिए इस शब्द का प्रयोग होता है।

(२) जब एक से अधिक न्यायाधीश एक साथ बैठ कर न्याय करते हैं तो उनके लिए जुडीशियल बेंच या Bench of Magistrates का उपयोग होता है।

(३) जब किसी बेंच Bench में किसी हाईकोर्ट के सब या अधिकांश न्यायाधीश मिल कर बैठते हैं या निर्णय करते हैं तो उसे फुल बेंच Full Bench कहते हैं। देखो ज़ाब्ता फ़ौजदारी (Criminal Procedure Code) धारा १५)।

Bench Warrant अपराधी को गिरफ़्तार करने के लिए सेशन्स आदि के प्रधान न्यायाधीश द्वारा जारी की गई आज्ञा अर्थात् 'वारंट'। जो 'वारंट' पुलिस-मजिस्ट्रेट आदि द्वारा निकाला गया हो उसे Justice's Warrant कहते हैं।

Benchers इंगलैण्ड की इन्स ऑफ कोर्ट (Inns of Court) के अधिकारी। इंगलैण्ड में जो संस्था बैरिस्टरी की शिक्षा तथा सनद देने का कार्य करती हैं, उन्हें Inns of Court और इनके अधिकारियों को Benchers कहते हैं, और ये लोग इंगलैण्ड के प्रसिद्ध बैरिस्टरों में से चुने जाते हैं।

Beneficial Enjoyment हितकर भोग; सुखपूर्वक उपभोग; लाभदायक उपभोग। भोगाधिकार (Easement) के सम्बन्ध में इस वाक्यांश का उपयोग होता है, तथा भारतीय सुखाधिकार क़ानून (Indian Easements Act) धारा ४ के अनुसार सम्पत्ति आदि सम्बन्धी धाद में होने वाले लाभ या अन्य आराम (Amenity) भी Beneficial Enjoyment में सम्मिलित हैं।

Beneficial Interest हित-सम्बन्ध; हिताधिकार; किसी सम्पत्ति या चीज़ से लाभ उठाने का अधिकार; 'ट्रस्ट' की हुई सम्पत्ति में जिसके लिए वह सम्पत्ति ट्रस्ट की गई हो (Cestuque trust) उसका अधिकार। जैसे 'क' के पास कोई ज़मीन 'ख' के लिए ट्रस्ट रूप में हो, तो यद्यपि 'क' का उस पर क़ानूनी क़ब्ज़ा है, किन्तु 'ख' का उसमें हिताधिकार अर्थात् Beneficial Interest है, क्योंकि उस सम्पत्ति से हित अर्थात् लाभ प्राप्त करने का उसे अधिकार है। (देखो Trust Act)

Beneficiary हिताधिकारी; वह व्यक्ति जिसे किसी वस्तु में लाभ या हित प्राप्त करने का अधिकार हो, जैसा कि उपरोक्त Beneficial Interest में दिये गये उदाहरण में 'ख' है।

Beneficiary Privileges पुस्तकों आदि पर लेखक और प्रकाशक के अधिकार (Copy Right), तथा आविष्कारक का अपनी आविष्कृत वस्तु सम्बन्धी अधिकार (Patent Right) आदि को Beneficiary Privileges कहते हैं, जिसका तात्पर्य यह है कि उन आविष्कृत चीज़ों या पुस्तकों आदि को, जिनके "सर्वाधिकार सुरक्षित" कर लिये गये हैं, कोई दूसरा व्यक्ति बनाने अथवा छापने न पावे।

Benefit Societies हितकारी संस्थाएँ। इस प्रकार की संस्थाएँ अधिकतर इस उद्देश्य से बनाई जाती हैं कि उसके सदस्यों को कुछ निश्चित चन्दा या धन देने पर

अपने अथवा अपने सम्बन्धियों के लिए पहिले से ऐसी व्यवस्था हो जाय, जिससे वृद्धावस्था अथवा बीमार होने आदि की दशा में जीवन-निर्वाह आदि के लिए समय पर रुपया, रसद आदि प्राप्त हो सके।

Benefit Building Society गृह-निर्माण सहायक सभा; वह सभा जिसके सदस्य आपस में चन्दे आदि के रूप में धन एकत्रित करते हैं, और फिर मकान के लिए ज़मीन लेने, मकान बनाने या ख़रीदने के लिए उसमें से सहायता दी जाकर उससे ख़रीदा हुआ मकान आदि सभा के नाम गिरवी रख लिया जाता है।

Benevolence इंग्लैण्ड के राजा को दी जाने वाली भेंट। इंग्लैण्ड में पहले स्टूअर्ट काल तक प्रजा से जो भेंट ली जाती थी, उसे Benevolence कहते थे। प्रकट में यह कहा जाता था कि प्रजा अपनी इच्छा से यह भेंट देती है, किन्तु वास्तव में यह एक ज़बरदस्ती लिया जाने वाला कर था। "Petition of Right" में प्रजा की तरफ से इसका प्रबल विरोध किया गया, और तब से यहाँ यह निश्चय हो गया कि प्रजा की इच्छा अथवा पार्लियामेण्ट की स्वीकृति के बिना राजा को प्रजा से किसी प्रकार का कर, क़र्ज़, उपहार आदि लेने का अधिकार नहीं होगा।

Bequeath वसीयत करना; मृत्यु-पत्र या वसीयतनामे द्वारा सम्पत्ति देना। पहले चल-सम्पत्ति को वसीयत करने में Bequeath तथा अचल-सम्पत्ति के वसीयत करने के अर्थ में Devise शब्द प्रयुक्त होता था, किन्तु अब अचल-सम्पत्ति के लिए भी Bequeath शब्द का भी प्रयोग होने लगा है।

Bequest वसीयत; (Legacy) चल-सम्पत्ति या सम्पत्ति की वसीयत। वसीयत चार प्रकार की हो सकती है—(१) Specific अर्थात् 'ख़ास वसीयत,' जैसे "मेरे घर में जो लकड़ी का सामान (Furniture) है, वह मैं 'क' को वसीयत करता हूँ"—इस प्रकार की; (२) General अर्थात् 'आम वसीयत,' जैसे १०००) वसीयत करना; (३) Demonstrative, जैसे यह लिखना कि 'मेरे जो १०००) भारतीय इम्पीरियल बैङ्क में जमा हैं, उनकी वसीयत करता हूँ'। (४) Residuary अर्थात् शेष या बाक़ी बचे हुए की वसीयत—अन्य प्रकार की वसीयतों के बाद बची हुई या बाक़ी की चल सम्पत्ति की वसीयत। Bequeath की तरह Bequest शब्द रुपये, घोड़े, मेज़, कुर्सी आदि लकड़ी के सामान की वसीयत के लिए व्यवहृत होता है, और ज़मीन आदि अचल सम्पत्ति की वसीयत के लिए Devise शब्द काम में आता है।

Beibiage किसी ज़मीन में भेड़ें चराने के लिए दिया जाने वाला कर या किराया।

Best Evidence सर्वोत्तम प्रमाण या सबूत। किसी तथ्य को प्रमाणित करने के लिए उसका जो सबसे उत्तम प्रमाण या सबूत हो, वही पेश करना चाहिये। जैसे, यदि किसी बात के लिए Primary Evidence अर्थात् प्रधान या मुख्य प्रमाण मिले, तो उसे सिद्ध करने के लिये दिये गये अप्रधान या गौण (Secondary) प्रमाण को अदालत स्वीकार न करेगी। उदाहरणार्थ यदि किसी लेख या दस्तावेज़ को सिद्ध करना हो, तो स्वयं उस दस्तावेज़ का पेश किया जाना ही उसका प्रधान या मुख्य प्रमाण है। उसकी नक़ल अथवा उसके सम्बन्ध की ज़बानी गवाही Secondary अथवा अप्रधान सबूत हैं, और इसलिए दस्तावेज़ का सर्वोत्तम प्रमाण स्वयं उसका ही पेश किया जाना है। (देखो Primary Evidence व Secondary Evidence.)।

Bestiality मनुष्य का पशुओं के साथ व्यभिचार। अप्राकृतिक होने के कारण यह दण्डनीय अपराध है। (देखो भारतीय दण्ड विधान धारा ३७७, तथा Unnatural Offences और Buggery, Sodomy).

Better Equity प्राकृतिक न्याय; Equity की दृष्टि से जब दो व्यक्तियों में से एक का पक्ष अधिक बलवान हो तो इस प्रकार अपेक्षाकृत प्राकृतिक न्याय को Better Equity कहते हैं। जैसे 'क' और 'ख' दोनों प्राकृतिक न्यायालय (Court of Equity) में यदि एक ही ज़मीन के सम्बन्ध में मांग पेश करें और उन दोनों में से 'ख' की मांग अधिक उचित हो, तो यह कहा जायगा कि 'ख' के पक्ष में Better Equity है। दूसरे शब्दों में यदि 'क' ने अपनी ज़मीन पहले 'ख' के पास और फिर उसे ही 'ग' के पास रहन

रक्खी हो, और 'ग' को यह पता न हो कि वह ज़मीन पहले 'ख' के पास रहन रक्खी जा चुकी है, और 'ख' ने भी न तो वह ज़मीन और न उससे सम्बन्धित काग़ज-पत्र ही अपने कब्ज़े में लिए अथवा लेने बाद कभी 'क' को वापिस लौटा दिये, जिससे कि वह उसी ज़मीन को 'ग' के पास रहन रख सका उस अवस्था में यदि 'ख' और 'ग' दोनों ही उस ज़मीन के लिए मांग पेश करें, तो उन दोनों में 'ख' से 'ग' की मांग अधिक न्याय-संगत या उचित समझी जायगी अर्थात् यह माना जायगा कि उसके पक्ष में Better Equity है। इंग्लेण्ड में Equity क़ानून से भिन्न वस्तु है, और उसका न्यायालय भी साधारण क़ानून (Common Law) के न्यायालय से अलग है। Court of Equity में Equity अर्थात् प्राकृतिक अथवा वास्तविक न्याय का पालन किया जाता है, जिसका अर्थ है वह न्याय जो नैतिक दृष्टि से उचित और सब के लिए माननीय हो; अर्थात् यदि कोई क़ानून जनता के लिए कष्टकर है और ऐसा है जैसा कि न होना चाहिये तो Equity के न्याय के अनुसार उस क़ानून को रद्द किये बिना ही इस प्रकार न्याय करने का यत्न किया जायगा, जो कि वास्तव में उचित हो और किसी के साथ अनावश्यक सख़्ती करने वाला न हो। संक्षेप में यों कहा जा सकता है कि Equity का तात्पर्य उस न्याय से है "जो वास्तव में होना चाहिये" और साधारण न्याय का अर्थ है, वह न्याय जो बने हुए क़ानूनों के अनुसार है, चाहे फिर वह क़ानून उचित हो या अनुचित। (इस विषय में Equity शब्द देखो)।

Betting बाज़ी; शर्त; दाव; जुए का एक प्रकार, जो एक अपराध है।

Bhaichara भाईचारा; संयुक्त प्रान्त में प्रचलित एक शब्द जिसका अर्थ वह अधिकार है, जो एक से अधिक व्यक्तियों अथवा सारी बिरादरी को किसी गांव या ज़मीन पर इसलिए प्राप्त है कि वे सब आपस में "भाई-भाई" अथवा सम्बन्धी हैं और वह ज़मीन या गांव उनकी सम्मिलित ज़मींदारी है।

Bhartridhan भर्ता अर्थात पति द्वारा दिया गया स्त्री-धन; वह स्त्री-धन जो स्त्री को उसके पति ने दिया हो।

Bhratridatta भ्रातृ-दत्त; वह स्त्री-धन जो स्त्री को उसके भ्राता अर्थात भाई से मिला हो।

Betting House वह मकान जहां खुले तौर पर दाव लगाना या जुआ होता हो। इंग्लैंड में सार्वजनिक स्थानों में दाव लगाना जुर्म है, हिन्दुस्तान में इसके लिए Gambling House का प्रयोग होता है और इस प्रकार का मकान या स्थान 'रखना' यहां भी अपराध है (देखो Gambling),

Beyond the Seas समुद्र पार; इंग्लैण्ड में प्रचलित एक शब्द, जिसका तात्पर्य किसी व्यक्ति का इंग्लैण्ड आयर्लैण्ड, स्काटलैण्ड, चैनल और मान के टापू अथवा ब्रिटेन की सीमा से बाहर होना है। यदि 'वादी' इस प्रकार "समुद्र पार" हो तो उसे इस कारण से मुक़दमा करने के लिए निश्चित समय से अधिक समय नहीं मिलता, किन्तु "प्रतिवादी" के 'समुद्र पार' होने पर तब तक के लिए क़ानून मियाद स्थगित हो जाता है।

Bid बोली; नीलाम में बोली लगाना; नीलाम होने वाली सम्पत्ति या चीज़ के लिए नीलाम के समय वह क़ीमत लगाना जिस पर कि उस चीज़ को ख़रीदने के लिए तैयार हो। जब तक इस क़ीमत को नीलाम करने वाला स्वीकार न करले, तब तक बोली बोलने वाला उसे वापिस ले सकता है, उसके बाद नहीं। यदि डिगरी की इजराय में जिस पर डिग्री हो, उसका सामान या सम्पत्ति नीलाम हो, तो उसे ख़रीदने के लिए साधारणतः डिग्रीदार बोली नहीं बोल सकता; किन्तु न्यायालय से ख़ास तौर पर आज्ञा प्राप्त कर के वह भी बोली बोल सकता है।

Biddings नीलाम में बोली पर बोलियां लगाना, अर्थात् नीलाम की जाने वाली वस्तु की क़ीमत को बोली पर बोली लगा कर बढ़ा देना या ऊंची कर देना।

Bigamy बहुविवाह, अर्थात् एक पत्नि या पति के रहते दूसरे पुरुष या स्त्री से विवाह करना। जब तक विवाहित स्त्री या पुरुष का पति अथवा पत्नि जीवित हो, तथा उनका विवाह-सम्बन्ध विच्छेद न हुआ हो, और उन दोनों में से यदि कोई फिर किसी से विवाह करले तो अंग्रेज़ी क़ानून के अनुसार यह एक अपराध है। भारतीय दंड विधान की धारा ४९७ के अनुसार

जिन लोगों का विवाह सम्बन्ध उनके धर्म या व्यक्तिगत क़ानून (Personal laws) के अनुसार होता है और उनके उस क़ानून में बहु-विवाह की आज्ञा हो, तो उन्हें छोड़कर, यदि अन्य व्यक्ति एक के होते दूसरा विवाह करले तो यह दंडनीय होता है। भारत में बिना विवाह-विच्छेद के कोई भी स्त्री एक पति के रहते दूसरे पुरुष से विवाह नहीं कर सकती; किन्तु हिन्दू पुरुष एक साथ चाहे जितनी स्त्रियों से विवाह कर सकता है तथा मुसलमान पुरुष भी ४ स्त्रियों से विवाह कर सकता है।

Bilateral Contract पारस्परिक क़रार, या मुआयदा। वह मुआयदा या इक़रार जिसमें दोनों पक्षों के लिए यह आवश्यक है कि वे मुआयदे में एक दूसरे के प्रति किये गये क़रारों का पालन करें। जैसे बेचने के मुआयदे में बेचने वाले को बेची जाने वाली चीज़ ख़रीददार को देनी चाहिये तथा ख़रीददार को उसकी क़ीमत बेचने वाले को चुकानी चाहिये। इसके विपरीत जिस मुआयदे में केवल एक पक्ष का ही उत्तरदायित्व हो, उसे Unilateral Contract कहते है (देखो Contract)।

Bill बिल। इस शब्द का प्रयोग अनेक प्रकार से तथा अनेक अर्थों में होता है, जैसे:—

Bill धारा सभाओं अर्थात् क़ानून बनाने वाली सभाओं (Legislatures) में Bill शब्द का आशय उस आयोजन (Measure) या क़ानूनी योजना से होता है जो क़ानून (Act) में परिणित करने के उद्देश्य से वहां पेश की जाती है। जब तक वह योजना विचाराधीन होती है, Bill कहलाती है, और जब वह नियमानुसार स्वीकृत होकर क़ानून बन जाती है, तो उसे Act कहते हैं। (देखो Act).

Bill Obligatory देखो Bill of Debt.

Bill of Acceptance एक प्रकार की हुंडी जो एक व्यापारी दूसरे व्यक्ति के पास, जिसके नाम पर वह लिखी गई है, स्वीकार करने के लिये भेजता है।

Bill of Adventure देखो Adventure Bill of।

Bills, Victualling जहाज पर व्यवहार के लिए भोजन और अन्य सामग्री बिना महसूल लेजाने की आज्ञा।

Bill of Attainder वह बिल या क़ानूनी योजना जो पार्लियामेण्ट में किसी व्यक्ति या व्यक्तियों को 'भीषण अपराधी' घोषित करने के लिए प्रस्तुत किया जाय। (देखो Attainder)।

Bill of Complaint शिकायत पत्र। इंगलैण्ड के Court of Equity or Chancery अर्थात् 'प्राकृतिक न्याय' की अदालत में पहले वादी अपने दावे की आधार-भूत बातों को लिखित रूप में पेश करता था और इस लिखित बयान को Bill of Complaint कहा जाता था। अब वादी के इस प्रकार के लिखित बयान को Bill न कह कर Writ and Statement of claim कहते हैं।

Bill of Conformity जब किसी मृत व्यक्ति की सम्पत्ति सम्बन्धी व्यवस्था गड़-बड़ में हो, तो उसका व्यवस्थापक अदालत में यह जानने के लिए कि उस अव्यवस्थित सम्पत्ति आदि की किस प्रकार व्यवस्था की जाय, जो 'लिखित प्रार्थना' पेश करता था उसे Bill of Conformity कहा जाता था। इस प्रकार का Bill पहले इंगलैंड में प्रचलित था।

Bill of Costs व्यय पत्र; अर्थात् वह लेख-बद्ध हिसाब जिसमें वकील तथा मुक़द्दमे के अन्य खर्च का ब्यौरा हो। यह व्यय पत्र बहुधा वकील की ओर से मुवक्किल को दिया जाता है जिसे उसे पता लगे कि उसके मुक़द्दमे और वकील की फ़ीस में कितना रुपया खर्च हुआ है। लेनदार द्वारा क़र्ज़दार को हिसाब का ब्यौरा देना या उस खर्च या फ़ीस का हिसाब देना, जो कि क़र्ज़दार को दी गई चीज़ों अथवा उसके लिए किये गये काम के बदले में लेनदार वसूल करने का हक़दार है।

Bill of Credit (१) साख-पत्र; अपनी साख पर उधार देने के लिए दिया गया पत्र।

जब एक व्यक्ति (व्यापारी या सर्राफ़ आदि) दूसरे व्यक्ति के नाम इस प्रकार का पत्र या लेख दे, जिसमें यह प्रार्थना की गई हो कि पत्र-वाहक या अन्य व्यक्ति को लिखने वाले की साख पर रुपया या माल उधार दे दिया जाय, तो इस प्रकार के पत्र को Bill of Credit कहते हैं। यह 'पत्र' दो प्रकार का हो सकता है। पहला, सब व्यापारियों या अन्य व्यक्तियों के नाम जिसे General Bill of Credit, और

दूसरा किसी ख़ास व्यक्ति के नाम जिसे Special Bill of Credit कहते हैं। Letter of Credit भी Bill of Credit का पर्यायवाची है। ( २ ) किसी व्यक्ति या फ़र्म का जो रुपया विदेशों में रहने वालों की तरफ़ उधार हो, उसे वसूल करने का अधिकार-पत्र। ( ३ ) सरकार द्वारा अपनी साख पर जारी किये हुए नोट ( Notes )।

Bill of Debt or Bill Obligatory ऋण-पत्र, अर्थात् वह लेख जिसके द्वारा कोई व्यापारी आदि अपने ऊपर हुए किसी के ऋण परिमाण, उसे देने की तारीख़, और स्थान लिख दे।

Bill of Entry चुंगी, जकात, या महसूल-दफ़्तर ( Customs House ) में माल के आने और जाने का जो ब्यौरा लिखा होता है, उसे Bill of Entry कहते हैं। इस ब्यौरे में व्यापारी का नाम, माल की तादाद, और किस्म आदि लिखी जाती है।

Bill of Exceptions आपत्ति-पत्र, अर्थात् ज्यूरी की सहायता से सेशन कोर्ट द्वारा निर्णीत मुक़द्दमे में न्यायाधीश व ज्यूरी के निर्णय के विरुद्ध जो आपत्तियां या उज्र पेश किये जांय, उनकी सूची को Bill of Exceptions कहते हैं।

Bill of Exchange हुंडी; वह लेख-पत्र जिसके द्वारा उसका लिखने या उस पर हस्ताक्षर करने वाला व्यक्ति किसी अन्य ख़ास व्यक्ति के नाम बिना किसी शर्त के यह आज्ञा या आदेश दे, कि वह किसी निश्चित व्यक्ति को या उसके आदेश या आज्ञा पर कुछ निश्चित रुपया दे दे।

यद्यपि साधारणतः Bill of Exchange के लिए 'हुंडी' शब्द का प्रयोग किया जाता है; किन्तु यह हुंडी से अधिक व्यापक शब्द है; क्योंकि हुंडियां पूर्वीय अर्थात् देशी भाषाओं में लिखी जाती हैं तथा स्थानीय रिवाज के अनुसार व्यवहार में आती हैं। हुंडियां कभी Bill of Exchange की तरह होती हैं तो कभी Promisory Note के प्रकार की, तथा उन पर Negotiable Instruments Act लागू नहीं होता। ( देखो लेन-देन दस्तावेज़ सम्बन्धी क़ानून ( Negotiable Instruments Act धारा ४ )

Bill of Health एक प्रकार का जहाज़ी प्रमाण पत्र। जब जहाज़ किसी बन्दरगाह से रवाना होता है तो उसके स्वामी को एक प्रमाण पत्र मिलता है जिसमें उस बन्दरगाह की स्वास्थ्य सम्बन्धी अवस्था का वर्णन होता है। यही प्रमाण पत्र Bill of Health कहाता है। यदि इसमें यह लिखा हो कि जहाज़ की रवानगी के स्थान पर कोई संक्रामक अर्थात् छूत का रोग नहीं है, तो उसे दूसरे बन्दरगाह में उतरने की आज्ञा मिल जाती है।

Bill of Indemnity इंग्लेण्ड में पहले अनेक बड़े-बड़े पद के पदाधिकारियों को अपने पद पर स्थित होने से पूर्व एक विशेष प्रकार की शपथ लेनी पड़ती थी, और जो लोग इस प्रकार की शपथ नहीं लेते थे, उन्हें उस पद का कार्य करने का अधिकार नहीं होता था, अतः कुछ विशेष अवस्थाओं में ऐसे लोगों की रक्षार्थ, जिन्होंने शपथ नहीं ली हो, वहां प्रति वर्ष एक क़ानून पास होता था, वही Bill of Indemnity कहाता था जिसके द्वारा ऐसे लोगों की शपथ लेने की शर्त से मुक्ति हो जाती थी। सन् १८६८ से इसका बनना बंद होगया है।

Bill of Indictment अभियोग-पत्र; फ़र्द जुर्म, अभियुक्त के विरुद्ध लगाये गये जुर्म को जब लिख कर उसे सुनाया जाता है तो इस लिखित अभियोग-पत्र को फ़र्द जुर्म कहते हैं।

Bill of Lading नौभार पत्र; जहाज़ पर लादे गये सामान की सूची; एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाये जाने के लिए जहाज़ पर लादे गये सामान या माल का लेखबद्ध ब्यौरा, या वह रसीद जो जहाज़ का स्वामी या कप्तान माल भेजने वाले को देता है। रेल से माल भेजते समय जो 'बिल्टी' मिलती है, यह नौभार-पत्र भी उसी प्रकार की एक बिल्टी है जिसे दिखा कर जहाज़ से वह माल छुड़ाया जा सकता है।

Bill of Mortality मृत्यु संख्या पत्र; वह सूची जिसमें किसी स्थान विशेष में होने वाली मौतों की संख्या दी गई हो।

Bill of Pains and Penalties किसी व्यक्ति को न्यायालय में अभियोग चलाये बिना ही मृत्यु-दंड के सिवाय अन्य दंड देने के लिए पार्लियामेण्ट में क़ानून बनाने के लिए पेश किया जाने वाला व्यवस्था-पत्र।

पहले इंग्लेण्ड में लोगों को राजद्रोह आदि के लिए इस प्रकार दंड दिया जा सकता था।

Bill of Particulars वादी अथवा प्रतिवादी की मांगों का ब्यौरा; वादी अर्थात् मुद्दई अपनने दावे के ज़रिये प्रतिवादी से जो मांगे अथवा लेना चाहे उसकी सूची, प्रतिवादी अर्थात् मुद्दाइला दावे के बदले में जो दावा (Set off) पेश करे उसका ब्यौरा।

Bill of Peace पहले इंग्लेण्ड में कोई व्यक्ति अपने पर एक ही मामले के अनेक दावे होने पर उनसे बचने के लिए प्राकृतिक न्यायालय (Chancery) में जो लेख पेश करता था, वह Bill of Peace कहा जाता था। आजकल इसके स्थान में Consolidation order का प्रयोग होता है। (देखो Consolidation order)

Bill of proof किसी ज़ब्त किये जानेवाले सामान पर किसी दूसरे व्यक्ति द्वारा अपने वास्तविक स्वामी होने का दावा सिद्ध करने के लिए की जानेवाली क़ानूनी कार्रवाई।

Bill of Rights अधिकार पत्र, अधिकार-घोषणा। जैसे सन् १६८८ में इंग्लेण्ड की प्रजा ने अपने राजनैतिक अधिकारों की जो सूची या घोषण पत्र तय्यार किया था और जो बाद में पार्लियामेण्ट द्वारा एक Act या क़ानून के रूप में स्वीकार किया गया था।

Bill of Sale बैनामा, अर्थात् वह दस्तावेज़ जिसके द्वारा एक व्यक्ति अपनी चीज़ दूसरे को बेच दे। यह बहुधा चल सम्पत्ति के लिए काम में आता है; (२) बेचने का क़रार। कोई व्यक्ति किसी के पास अपनी कोई वस्तु रहन रखकर किसी निश्चित समय पर लौटाने के वादे पर कर्ज़ लेता है और जो क़रार नामा लिखता है वह Bill of Sale कहलाता है। यदि वह व्यक्ति निश्चित समय में कर्ज़ न चुका दे तो कर्ज़ देने वाले को अधिकार होता है कि वह इस क़रारनामे के आधार पर रहन रक्खी गई चीज़ को बेच दे।

Bill of Sight (१) रोकड़ी हुंडी (२) जब कोई माल मंगाने वाला आदमी चुंगी-दफ़्तर को माल की तादाद और क़िस्म का पूरा पूरा ब्यौरा देने में असमर्थ हो तो उस समय माल उतारने के लिए उसका जितना ब्यौरा मालूम हो उतना ही लिख लिया जाता है, इसी को Bill of Sight कहते हैं। माल उतर जाने के बाद मालिक को, उसे ले जाने के लिये, ले जाने से पहिले महसूल वसूल करनेवाले अधिकारी को उस का पूरा ब्यौरा जिसे Bill of Entry कहते हैं, देना आवश्यक है।

Bill of Store महसूल माफ़ी का आज्ञा पत्र; भोजन या अन्य आवश्यक वस्तुओं को बिना महसूल दिये लेजा सकने का परवाना। जहाज़ द्वारा ले जाने वाले माल के लिए इस माफ़ीनामे का उपयोग होता है। देखो Bills Victualling.

Bill of Sufferance बिना महसूल दिये किसी अंग्रेज़ी बन्दरगाह पर व्यापार करने की आज्ञा।

Billeting Soldiers सैनिकों की किसी निश्चित संख्या अपने राज्य के भोजनालयों को अथवा भोजन सामग्री बेचने वाले व्यापारियों के ज़िम्मे कर देना, जिससे उनके भोजन आदि का प्रबन्ध करना उनके लिए आवश्यक हो जाय।

Bi-Partite दो पक्षों का जैसे Bipartite Contract (देखो Bilateral Contract)

Birettum न्यायाधीश या धर्मोपदेशक की चौकोर टोपी।

Bishop धर्माध्यक्ष; चर्च का मुख्य अधिकारी; बिशप।

Bisseetile अर्थात् Leap Year अर्थात् वह सन् जिसमें फ़रवरी का महीना २९ दिन का हो।

Black Cap किसी अभियुक्त को मृत्युदंड देते समय न्यायाधीश के अपने सिर पर धारण करने की टोपी या अवयव।

Black Mail डरा-धमाका कर धन वसूल करना।

Blank acceptance कोरा चेक या हुण्डी सिकारना, ऐसी हुण्डी या चैक सिकारना जिस पर वसूल की जाने वाली रक़म न लिखी हो। इस प्रकार का कोरा या खाली 'कागज़' जिसे दिया जाता है उसे यह अधिकार होता है कि वह उस पर जितना चाहे उतना रुपया लिखकर वसूल करले, किन्तु वह रुपया उक्त कागज़ में जो 'स्टाम्प' हो उसके अनुसार ही होना चाहिये। (देखो लेन-देन दस्तावेज़ सम्बधी क़ानून धारा २०)

Blank bill or Note वह हुंडी या कागज़ जिसमें उस का रुपया पाने वाले का नाम न लिखा हो।

Blank-bar, Common bar जब किसी अनधिकार प्रवेश अथवा मदाख़लत बेजा के मुक़द्दमे में प्रतिवादी यह उज़र करे कि वादी को अनधिकार प्रवेश किये गये स्थान का और अधिक स्पष्ट निर्देश करना चाहिये, तो प्रतिवादी द्वारा उठाये गये इस उज़र को Blank-bar कहते हैं।

Blank-transfer दिये जाने वाले व्यक्ति का नाम निर्देश किये बिना शेयर आदि देना। बहुधा सराफ़ों या बैङ्क से कर्ज़ लेते समय ऐसे शेयर ज़मानत के तौर पर उनके पास रक्खे जाते हैं।

Blanks (१) ख़ाली स्थान; क़ानूनी काग़ज़ों या लेख-पत्रों में भूल से रह जाने वाले स्थान। यदि इन ख़ाली स्थानों में कोई आवश्यक बात रह गई हो तो इनके कारण वह काग़ज़ या लेख रद्द हो जाता है।

(२) इंग्लेण्ड के राजा हेनरी पंचम द्वारा चलाया गया एक सिक्का।

Blood (१) रक्त या ख़ून। (क़ानूनी परिभाषा में एक ही वंश के अथवा निकट सम्बधियों को Blood relations कहते हैं; और किसी की सम्पत्ति का उत्तराधिकारी कौन है, इसका निर्णय उत्तराधिकारी का सम्पत्ति के स्वामी से रक्त-सम्बन्ध है या नहीं, इस बात से किया जाता है।

Blockade अवरोधन; नाकेबन्दी; घेरा। अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून में इस शब्द का अर्थ युद्ध समय में एक पक्ष द्वारा दूसरे पक्ष के बन्दरगाह या समुद्रतट को रोकने या इस प्रकार घेरने को कहते हैं, जिससे उस बन्दरगाह में कोई जा-आ न सके। शत्रु के बन्दरगाह या समुद्रतट के मार्ग में अपनी नौ-सेना या जहाज़ों की ऐसी क़तार लगादी जाती है कि उसे पार करके कोई आ-जा न सके, और यदि कोई जहाज उसे पार करने का यत्न करें तो पकड़ लिया जाय, अथवा उस पर आक्रमण कर दिया जाय। इस प्रकार की नाकेबन्दी का तात्पर्य शत्रु की रसद, युद्ध सामग्री, और अन्य सहायता को बन्द करना होता है। (देखो Dictionary of Political Terms में Blockade)

Board बोर्ड, अर्थात् वह सभा जिसे सरकार द्वारा कुछ अधिकार प्राप्त हों, जैसे, डिस्ट्रिक्ट अथवा ज़िला बोर्ड, ट्रेडबोर्ड आदि।

Body of an Instrument लेख या दस्तावेज़ का मुख्य भाग।

Bona इंग्लेण्ड के दीवानी क़ानून का चल-अचल सब प्रकार की सम्पत्ति के लिये काम में आने वाला शब्द।

Bona-fide सद्भावना पूर्ण, छल-कपट रहित; जिस कार्य के करने में कर्त्ता की कोई बुरी भावना या धोखा देने की नीयत न हो, अथवा स्वयं जिस कार्य में कोई धोखा आदि न हो।

Bona Vacanta लावारिस माल; वह माल या सम्पत्ति जिसके मालिक का पता न हो। इस प्रकार के माल पर उसका अधिकार होता है जिसे वह मिलता या पाता है (देखो Treasure Trore)

Bona Waviata चोर द्वारा त्यक्त या फेंका गया माल। जब चोर पकड़े जाने के भय से चुराया हुआ माल छोड़ भागे या फेंक दे तो उस माल को Bona Waviata कहते हैं।

Bond हस्तलेख; दस्तावेज़; कर्ज़पत्र; ऋण पत्र; रुक्का; वह हस्तलेख या दस्तावेज़, जिसके द्वारा कुछ निश्चित धन देने का अथवा कुछ कार्य करने का क़रार या वायदा किया गया हो, (देखो क़ानून मियाद Limitation Act) धारा २ (३) तथा स्टाम्प एक्ट (Stamp Act) धारा २ (५)।)

Bond-Creditor वह ऋणदाता जिसने क़र्ज़पत्र या दस्तावेज़ (Bond) लिखवा कर क़र्ज़ दिया हो।

Bond Note वह लेख या आज्ञापत्र जिसके आधार पर महसूल न दिये जाने के कारण रोका गया माल हटाने या अन्यत्र भेजने का अधिकार दिया जाय।

Bonded-debt ऋणपत्र अर्थात् रुक्के (Bond) पर दिया या लिया गया क़र्ज़। जब कोई सरकार या अन्य अर्ध-सरकारी संस्था ऋणपत्र (Bonds) देकर क़र्ज़ लेती है तो उसके इस प्रकार के क़र्ज़ को Bonded-debt कहते हैं। इस प्रकार के ऋण-पत्रों में क़र्ज़ को देने का समय और वायदा आदि होता है।

Bonded Goods बाहर से आया हुआ माल या सामान, जो महसूल चुकाये जाने तक सरकारी मालख़ाने में रक्खा जाता है।

Bondsman (१) ज़ामिन; (२) ग़ुलाम; दास; क्रीत-दास।

Bonitarian Right 'क़ब्ज़े' का अधिकार; किसी वस्तु को अपने क़ब्ज़े में रखने का अधिकार।

Bonus बोनस; लाभांश; मुनाफ़ा ज़ायद; इनाम ; कम्पनी आदि द्वारा बांटे जाने वाले नियमित लाभ के हिस्से के अलावा दी जाने वाली रक़म।

Book Debts उधार खाता।

Book of Account बहीखाता; व्यापार या लेन देन करने वाले द्वारा नियमित रूप से लेन देन अथवा जमा ख़र्च का हिसाब रखने की किताब।

Booty of war युद्ध में सेना द्वारा लूटा हुआ या उसके हाथ लगा हुआ माल। इस वाक्यांश का उपयोग उसी माल या सम्पत्ति के लिए होता है जो स्थल सेना को स्थल पर मिला हो, समुद्र आदि पर नहीं।

Borstal Institution सुधार-संस्था; वह संस्था जहां पर छोटी उम्र के अपराधियों को कला-कौशल की शिक्षा देकर तथा नैतिक और अनुशासन सम्बन्धी प्रभाव डालकर सुधारने का यत्न किया जाता है, जिससे कि वे मुक्त होकर फिर अपराध न करें। (देखो Reformatory.)

Bote (१) क्षति पूर्ति या मुआवज़ा, जैसे Man-bote उस मुआवज़े को कहते हैं जो किसी आदमी की हत्या करने पर लिया जाता है।

(२) इस शब्द का अन्य अर्थों में भी प्रयोग होता है, जैसे House-bote उस लकड़ी को कहते हैं जो मकान की मरम्मत या मकान में चलाने के काम आती हो, इसी प्रकार Blough-bote उस लकड़ी को कहते हैं जो खेती सम्बन्धी लकड़ी के औज़ारों के बनाने आदि में काम आती है।

Bottomry जहाज़ या उसके माल पर क़र्ज़ लेने का इक़रार। इस प्रकार जहाज़ या उस पर के सामान की ज़मानत पर जो क़र्ज़ लिया गया हो वह जहाज़ के डूब जाने पर क़र्ज़ देने वाले से वसूल नहीं किया जा सकता। मार्ग में आगे की यात्रा के लिए आवश्यक धन न रहने पर बहुधा इस प्रकार जहाज़ को गिरवी रख कर क़र्ज़ लिया जाता है।

Bottomry bond उपरोक्त प्रकार से ऋण लेने के लिये लिखा गया ऋण-पत्र।

Bought Notes and Sold Notes क्रय-विक्रय-पत्र; ख़रीद-फ़रोख़्तनामा। जब दलाल किसी के बदले स्टॉक या शेयर या अन्य सम्पत्ति बेचते या ख़रीदते हैं तो इस प्रकार के सौदे की कुछ आवश्यक मदों (Entries) की वे प्रतिलिपि बनाते हैं और जिसकी तरफ़ से वे दलाली करते हैं उन्हें दे देते हैं। इस प्रकार की नक़लों या प्रतिलिपियों के लिये उपरोक्त मुहावरा काम में आता है। जो प्रतिलिपि ख़रीदने वाले को दी जाती है उसे Bought Note और जो बेचने वाले को दी जाती है उसे Sold Note कहते हैं।

Boundary सीमा; हद; दो ज़मीन के टुकड़ों को अलग-अलग करने वाली रेखा आदि।

Bounties व्यापार या शिल्प की उन्नति के लिए सरकार द्वारा दी गई सहायता। (देखो Dictionary of Commercial Terms)।

Brawling चर्च या चर्च के अहाते में गाली गलौज या लड़ाई आदि करना।

Breach किसी अधिकार के भंग अथवा किसी कर्तव्य की अवहेलना के सम्बन्ध में इस शब्द का प्रयोग होता है, जैसे Breach of duty, Breach of Right

निम्नलिखित विशेष अर्थों में भी इसका प्रयोग होता है:-

(१) Breach of Close अर्थात् ग़ैरक़ानूनी तौर पर किसी दूसरे की ज़मीन में प्रवेश करना अर्थात् अनाधिकार प्रवेश या मदाख़लतबेजा; Breaking a Close का भी यही अर्थ है।

Breach of Contract मुआयदे का भंग या अवहेलना करना अर्थात् उसका पालन न करना। Breach of Covenant इस वाक्यांश का समानार्थक है।

(२) Breach of Peace शान्ति भंग करना, दंगे या लड़ाई-झगड़े द्वारा सार्वजनिक शान्ति भंग करना। यह एक अपराध है। (देखो भा० द० वि० धारा १६० और Affray तथा धारा ५०४ तथा ५०५)

(४) Breach of Prison क़ानूनी क़ैद से भाग जाना।

(५) Breach of Privilege इंग्लैण्ड की पार्लियामेन्ट के विशेष अधिकारों को भंग करना अथवा उनकी अवहेलना करना, जैसे, पार्लियामेण्ट की किसी

सभा के सामने झूठी शपथ लेना अथवा उसके किसी अधिकारी के कर्तव्य-पालन में बाधा डालना।

(६) Breach of Promise वचन-भंग; जैसे किसी को विवाह करने का वचन देकर विवाह न करना।

(७) Breach of trust विश्वास-घात; अमानत में खयानत; अमीन या ट्रस्टी द्वारा अपने कर्तव्य की अवहेलना या भंग।

Brevet D' Invention फ्रांस के क़ानून का वाक्यांश, जिसका अर्थ है किसी आविष्कार को पेटेण्ट कराना।

Breviate कभी-कभी पार्लियामेण्ट में पेश होने वाली किसी योजना या बिल का प्रभाव बताने के लिए उस का जो संक्षिप्त विवरण प्रचारित किया जाता है, उसे Breviate कहते हैं।

Bribery घूंसख़ोरी; रिश्वतख़ोरी; किसी सरकारी कर्मचारी का किसी काम के करने अथवा न करने के लिए गैरक़ानूनी तौर पर रुपया या अन्य उपहार लेना। इस प्रकार घूँस या रिश्वत देना या लेना दोनों ही अपराध हैं, (देखो भारतीय दंड विधान धारा १६१ से १६५ तथा २१३ से २१५)। धारा १६५ के अनुसार जज या अन्य सरकारी कर्मचारी किसी ऐसे व्यक्ति से जिस का उस के पास कोई काम हो अथवा होने वाला हो, कोई दामवाली चीज़ बिना दाम दिये अथवा कम दाम में ले, तो यह भी रिश्वतख़ोरी का अपराध समझा जाता है।

Bride well दंगई लोगों को सुधारने के लिए नज़रबन्द या क़ैद रखने की जगह; सुधार-जेल।

Brief वकील या बैरिस्टर की जानकारी या सूचना के लिए पक्षकार या मवक्किल के सालिसिटर द्वारा तैयार किया गया मुक़द्दमे का संक्षिप्त ब्यौरा। दीवानी या फ़ौजदारी मामलों में वकील या बैरिस्टर को यह बताने के लिए कि उसके मवक्किल का मुक़द्दमा क्या है, उसका एक संक्षिप्त विवरण लिखकर दिया जाता है उसी को Brief कहते हैं।

Brief, to accept, or to take a किसी का पक्ष ग्रहण करना, अथवा किसी की तरफ से वकील होना या वकील होने की स्वीकृति देना।

Broad Arrow तीर का एक चौड़ा निशान जो इंग्लेण्ड में सरकारी गोदामों पर लगा होता है, जो इस बात का सूचक होता है कि वह गोदाम या उसका माल सरकारी है।

Brocage, Brokerage दलाली; दलाल का कमीशन।

Broker दलाल; वह व्यक्ति जो दूसरों की तरफ से ख़रीदने या बेचने का काम करे और उसकी दलाली या कमीशन ले।

Brothel वेश्यालय; क़सबख़ाना; कुटनीघर (देखो Bawdy house)। जहां कोई वेश्या रहे और उसके पास कई आदमी आते रहें, तो उस स्थान को न तो Brothel कहते हैं, न Bawdy house का ही उसके लिये प्रयोग होता है। जिस मकान या स्थान में बाहर से स्त्री या पुरुष व्यभिचार करने आवें तथा जिसके लिए उसका मालिक उन स्त्री-पुरुषों से कुछ धन वसूल करे, उस मकान या स्थान के लिए Brothel या Bawdy house का प्रयोग होता है।

Buggery मनुष्य या पशु के साथ किया गया अप्राकृतिक व्यभिचार जो दण्डनीय है। (देखो Sodomy, Unnatural Offence तथा Bestiality)

Building lease मकान बनाने के लिए ज़मीन किराये पर देना। इस प्रकार की ज़मीन लम्बे समय के लिए, जो बहुधा ९९ वर्ष होता है, दी जाती है और उसके बदले केवल उस ज़मीन का किराया लिया जाता है।

Bull (१) देखो Bear; (२) पोप अर्थात् रोमन केथोलिक ईसाइयों के जगद्गुरु की आज्ञा अथवा आदेश आदि को Bull of the Pope कहते हैं। इस प्रकार की आज्ञा या आदेश आदि जिस काग़ज़ में लिखी हो, उसे बन्द कर के उस पर मुहर लगा दी जाती है।

Bullion सोना, अथवा वह चीज़ जिससे शुद्ध सोना बनाया जाता है। आजकल इस शब्द का अर्थ वह सोना या चाँदी है, जिसके सिक्के न बनाये गये हों, और जो ढेर, पिंड या ईंट की शकल में हो।

Burden of Proof मुक़द्दमे या उसकी किसी बात को सिद्ध करने का भार। साक्षी-क़ानून या क़ानून शहादत का यह नियम है कि जिस बात को जो कहे अथवा इक़रार करे, उसको सिद्ध करने का भार उसी पर होता है। इसी लिए साधारणतः वादी अथवा अभियोक्ता अर्थात् प्रोसीक्यूटर पर पहले अपना पक्ष सिद्ध करने का भार होता है, किन्तु जब वह अपना

पक्ष प्रकट रूप में ( Prima facie ) सिद्ध करे, तो यह भार प्रतिवादी या अभियुक्त पर हो जाता है, ( देखो साक्षी कानून धारा १०१ तथा Right to Begin )।

Burglary रात को मकान तोड़ कर उसमें घुसना और चोरी करना, (देखो भा० द० विधान धारा ४४५ व ४४६ )।

Burking Burkism सांस घोट कर मार डालना। बर्क नामक प्रसिद्ध हत्यारा आदमियों का गला घोंट कर अथवा अन्य प्रकार सांस बन्द कर उन्हें मार डालता था, और उनकी लाशों को चीरा फाड़ी ( Dissection ) के लिए डाक्टरों को बेच देता था। अतः उसी के नाम पर इस प्रकार सांस या गला घोट कर हत्या करने को Burking या Burkism कहते हैं।

Bye laws, By-laws उपनियम। कम्पनी, बोर्ड, म्यूनिसिपैलिटि, कारपोरेशन आदि संस्थाएँ अपने आन्तरिक प्रबन्ध अथवा अन्य बातों के लिए उपनियम और कानून बनाने के सरकार द्वारा प्राप्त अधिकार के आधार पर, जो उपनियम या कानून बनाती हैं, उन्हें Bye-laws कहते हैं।

---

# C

Caesarian Operation डाक्टरी गर्भपात। जब गर्भवती स्त्री या गर्भस्थ बालक की अथवा दोनों की जीवन रक्षा के लिए डाक्टर आपरेशन करके बच्चे को मां के पेट से निकाले तो इस प्रकार आपरेशन द्वारा बच्चा निकालने के लिए इस वाक्यांश का प्रयोग होता है।

Caeterorum शेष सम्पत्ति की व्यवस्था। किसी सम्पत्ति के भाग की व्यवस्था करने के लिए दिये गये व्यवस्थापक पत्र के समाप्त हो जाने पर बाक़ी बची हुई सम्पत्ति की व्यवस्था के लिए जो आज्ञा दी जाती है, उसे Caeterorum कहते हैं।

Calendar ( १ ) अभियुक्त सूची, फौजदारी अदालत में रक्खी गई अभियुक्तों के नामों की सूची। इस प्रकार की सूची में अभियोक्ता, अभियुक्त तथा गवाहों के नाम पते आदि तथा अभियुक्त के पकड़े जाने और मुक़द्दमे के फैसला होने की तारीख़ होती है।

( २ ) जंत्री, तिथि पत्र, केलेन्डर, वह पत्र जिसमें वर्ष के महीने, सप्ताह, तारीख, दिन आदि दिये गये हों। ( देखो Gregorian Calendar )।

Call ( १ ) मांगनी। किसी कंपनी के हिस्सों की रक़म को किश्तों से वसूल करने को Call कहते हैं। कंपनी के हिस्सेदारों ( Shareholders ) को, अपने हिस्सों का रुपया, जब कंपनी मांगे तभी देना पड़ता है, अतः कम्पनी की इस मांग का ही नाम 'Call' यानी मांगनी है।

( २ ) कानून के विद्यार्थी को बैरिस्टर-एट-ला की उपाधि देना जैसे He is called at the Bar।

Call of the House पार्लियामेंट के सदस्यों की हाजिरी। इंग्लैण्ड की पार्लियामेंट की दोनों सभाओं में यह नियम है कि कोई भी सभा इस उद्देश्य का प्रस्ताव पास करके अपने सब सदस्यों को उपस्थित रहने की आज्ञा दे सकती है। इस प्रकार के प्रस्ताव के बाद सभा में सदस्यों की हाजिरी ली जाती है और जो सदस्य गैरहाजिर हों, उसे जुर्माने या क़ैद तक का दण्ड दिया जा सकता है। ( देखो May's Parliamentary Practice )।

Calling the Jury 'ज्यूरी' लोगों के नामों की चिट्ठियां एक सन्दूक में डाल कर, उनमें से एक एक निकाल कर और उनके नाम पुकार कर प्रथम १२ व्यक्तियों को 'ज्यूरी' नियुक्त करना। इन में से किसी व्यक्ति के सम्बन्ध में कोई आपत्ति उठाई गई हो तो उसका निर्णय करने के बाद उसे लिया जाता है। ( देखो Challenge )।

Calling the Plaintiff पहले इंगलैण्ड में वादी के मुक़द्दमे को ख़ारिज करने का यह एक तरीका था कि वादी को तीन बार पुकारा जाता था और उसके न

आने पर उसका मुक़द्दमा ख़ारिज कर दिया जाता था। अपने मुक़द्दमे में कोई तंत न देख कर अथवा अन्य दोष के कारण जब मुक़द्दमा चलना कठिन प्रतीत होता तो वादी मुक़द्दमा छोड़ कर चला जाता था और उसके चले जाने पर उसे उपरोक्त प्रकार से प्रकार कर मुक़द्दमा ख़ारिज कर दिया जाता था। ( देखो Non-Suit )।

Calling upon a prisoner अभियुक्त का अपराध सिद्ध होजाने पर उससे यह पूछना को कि उसे दंड क्यों न दिया जाय Calling upon the prisoner कहाता हैं।

Calls on Contributories किसी साझे की पूंजी वाली कम्पनी ( Joint-Stock Company ) अथवा उसके ऋण को चुकाने के लिए नियुक्त किये गये प्रबन्धक द्वारा कम्पनी के देनदारों से रुपया तलब करना।

Cabist विनिमय विशेषज्ञ; दलाली में चतुर व्यक्ति; हुंडी आदि का व्यापार अर्थात् अदला-बदली का काम करने वाला व्यक्ति।

Camera न्यायालय में न्यायाधीश का आराम करने का कमरा। विवाहोच्छेद अथवा अन्य जिन अभियोगों की कार्यवाही न्यायाधीश जनता से गुप्त रखना चाहता हो उनकी सुनवाई इस कमरे में होती है, अतः इस प्रकार की कार्यवाही को Sittings in Camera कहते हैं ( देखो Sitttings in Camera )।

Camera Stellata इंगलेण्ड का एक पुराना न्यायालय जो Star-Chamber कहाता था। ( देखो Star-Chamber )।

Cancelling रद्द करना; किसी दस्तावेज़, नोट, चेक, हुंडी आदि को रद्द करना। बहुधा उपरोक्त दस्तावेज़ और कागज़ों पर रेखाऐं खींच कर अथवा उन पर "Cancelled" शब्द लिख कर या अन्य प्रकार से उन्हें रद्द किया जाता है और फिर उनका उपयोग नहीं किया जा सकता। कोर्ट में जो कागज़ात 'स्टाम्प' अर्थात् अदालती टिकिट लगा कर पेश किये जाते हैं, उन पर के टिकिटों को उपरोक्त प्रकार से अथवा उनमें सूराख करके रद्द कर दिया जाता है जिससे कि वे दुबारा काम में न लाये जा सकें ( देखो स्टाम्प एक्ट धारा १२)। इसी प्रकार यदि कोई दस्तावेज़ किसी व्यक्ति पर लागू न हो अथवा वह उसे रद्द करवाना चाहता हो और वह दूसरे के कब्ज़े में हो तो अदालत द्वारा मंगाई जाकर रद्द की जा सकती है ( देखो Specific Relief Act धारा ३९ )। फ़ौजदारी अभियोगों में यदि किसी के विरुद्ध 'वारंट' जारी होगया हो तो वह भारतीय दंड-विधि धारा ७५ के अनुसार रद्द हो सकता है और उसके बदले समन जारी हो सकता है।

Candidate उम्मीदवार। निर्वाचन के समय जो व्यक्ति उसके किसी स्थान के लिये उम्मीदवार हो और वह नियमानुसार नामज़द होजाय तो उसे Candidate कहते हैं ( देखो भा. दं. विधान धारा १७१ A. )।

Canon ( १ ) चर्च का एक अधिकारी; ( २ ) चर्च की आज्ञा या क़ानून जिसे Canon law कहते हैं (३) दीवानी क़ानून के नियम जिन्हें Canons of law कहते हैं, जैसे Canons of Inheritance अर्थात् वे नियम जिनके अनुसार वसीयत न की गई सम्पत्ति का उत्तराधिकार निश्चय हो।

Capacity क़ानूनी कार्य करने की योग्यता या सामर्थ्य। उदाहरणार्थ पागल को मुआयदा करने अथवा कुछ अधिकारों का उपयोग करने के योग्य नहीं समझा जाता। इसी प्रकार अल्पायु अर्थात् नाबालिग़ को भी पूरे क़ानूनी अधिकार अथवा क़ानूनी कार्य करने की पूरी सामर्थ्य नहीं होती। स्त्रियों तथा विदेशियों को भी क़ानून में कुछ अवस्थाओं में सीमित अधिकार प्राप्त होते हैं। अतः इस प्रकार के सब लोगों की क़ानूनी सामर्थ्य ( Capacity ) सीमित समझी जाती है।

Capias अंग्रेज़ी क़ानून में अदालत की उस लिखित आज्ञा ( Writ ) को Capias कहते हैं जिसके द्वारा "शेरिफ़" ( Sheriff ) नामक अधिकारी को किसी अपराध के अपराधी व्यक्ति को गिरफ़्तार करने का हुक्म दिया जाता है। अंग्रेज़ी क़ानून में भिन्न प्रकार के व्यक्तियों को गिरफ़्तार करने के लिए अनेक प्रकार की लिखित आज्ञाओं का उपयोग होता है जिन्हें Writs कहते हैं और उनके भिन्न भिन्न नाम हैं, जैसे Capias Ad Respondendum अर्थात् फ़रार प्रतिवादी को पकड़ने की आज्ञा।

Capita, Distribution Per- जब किसी मृत व्यक्ति की बिना वसीयत की हुई सम्पत्ति पर, कुछ उत्तराधिकारियों का, बराबर का अधिकार हो तो उन में जो सम्पत्ति का बटवारा होता है उसे Distribution Per Capita कहते हैं। जिन लोगों में इस प्रकार विभाजन होता है, वे स्वयं अपने अधिकार के आधार पर उस सम्पत्ति में से बराबर का हिस्सा लेते हैं, किसी अन्य अधिकारी के उत्तराधिकारी के नाते नहीं लेते।

हिन्दू कानून का यह एक महत्वपूर्ण नियम है कि, दो एक अपवादों को छोड़ कर, जिन व्यक्तियों का मृतक के साथ समान सम्बन्ध है वे लोग उसकी सम्पत्ति Per Capita लेते हैं अर्थात् उस सम्पत्ति के बराबर हिस्से करके प्रत्येक समान सम्बन्धी को दिये जाते हैं। उदाहरण के लिए यदि एक हिन्दू अपने एक भाई के दो लड़के तथा दूसरे भाई के तीन लड़के छोड़ कर मरे तो उस मृतक हिन्दू की सम्पत्ति के पांच बराबर भाग किये जाकर दोनों भाइयों के प्रत्येक लड़के को एक-एक भाग मिलेगा, क्योंकि उपरोक्त पांचों उत्तराधिकारी मृतक व्यक्ति के भतीजे हैं और उस सम्पत्ति पर उनका अधिकार इसलिए नहीं है कि वे अपने पिता के उत्तराधिकारी हैं, किन्तु इसलिए है कि वे स्वयं मृतक व्यक्ति के भतीजे हैं अर्थात् वे अपने पिता के उत्तराधिकारी के नाते से नहीं, किन्तु भतीजे होने से उस सम्पत्ति के स्वयं अपने अधिकार के कारण हकदार हैं। इस प्रकार के विभाजन को Distribution Per Capita कहते हैं।

Capital duty लिमिटेड कम्पनी के लिए एकत्रित पूंजी पर लगने वाला टैक्स।

Capital levy जीवित व्यक्तियों की पूंजी पर लगाया गया टैक्स।

Capital offences वे अपराध जिनके लिए मृत्यु दंड की सज़ा दी जा सके, जैसे हत्या आदि।

Capital Punishment मृत्यु दण्ड, प्राण दण्ड, फांसी की सज़ा।

Capite पहले जब इंगलैण्ड में Feudal System अर्थात् सामन्त प्रथा थी तो वहां की भूमि बड़े-बड़े जमींदारों (Feudal Lords) में बटी हुई थी और वे ज़मींदार उसे प्रजा को अपने आधीन जोतने-बोने आदि को देते थे। किन्तु कुछ भूमि ऐसी होती थी जो इन ज़मींदारों द्वारा न दी जाकर सीधे इंगलैण्ड के राजा द्वारा दी हुई होती थी और जिन लोगों को यह प्राप्त होती थी, वे Tenants in Capite कहलाते थे।

Capitutary क्रमबद्ध क़ानून (Code of laws)

Capitulation यह अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून का शब्द है। इसका अर्थ अपना क़िला, सेना या प्रदेश शत्रु के हवाले करने के लिए शर्तें निश्चित करना होता है। प्रदेश या क़िले के शासक अथवा सेना के सेनापति युद्ध के समय इस प्रकार अपने प्रदेश और सेना आदि सहित शत्रु के आधीन हो जाते हैं। (२) उपरोक्त प्रकार से संधि या शत्रु के आधीन होने के लिए बनाया गया करारनामा, कलमबन्दी, शर्तनामा, सन्धिपत्र।

Captive क़ैदी, वह व्यक्ति जिसे क़ैद या गिरफ्तार किया गया हो।

Capture पकड़ना, ज़ब्त करना। युद्ध के समय में समुद्र में जहाज़ों अथवा उन पर के माल आदि को शत्रुद्वारा अधिकृत करने, पकड़ने या ज़ब्त करने के अर्थ में इस शब्द का प्रयोग होता है।

Caroome लन्दन के लार्ड मेयर द्वारा गाड़ी रखने के लिये दी गई आज्ञा या लायसेन्स।

Care सावधानी, सतर्कता। क़ानूनी परिभाषा में इसका विशेष अर्थ होता है। भारतीय दंड विधान के कुछ अपराध ऐसे हैं जिनमें अपराधी की किसी कार्य के करने में अवहेलना या लापरवाही या अनुचित शीघ्रता सिद्ध करना आवश्यक है। जैसे, भा० द० विधान की धारा २७९ के अनुसार सार्वजनिक रास्तों पर मोटर, तांगा या अन्य सवारी को लापरवाही अथवा अत्यन्त और अनुचित तीव्र गति से चलाना, जिससे रस्ते चलने वाले लोगों को चोट पहुँचने अथवा उनके प्राण जाने का खतरा हो, एक अपराध है। इसी प्रकार जहाज़ या नावों में इतना बोझा लादना अथवा उनके खराब होने पर भी उनमें यात्रियों को किराये पर ले जाना, जिससे कि किसी खतरे की सम्भावना हो, विषैले पदार्थों के रखने वालों का उनके सम्बन्ध में ऐसी लापरवाही करना, जिससे किसी की जान को

ख़तरा पहुँचने की सम्भावना हो, तथा मशीनरी को काम में लाने वालों की ख़तरनाक लापरवाही आदि अपराध समझे जाते हैं। ( देखो भा० दं० विधान धारा २७९, २८०, २८३ से २८९, ३०४ ए०, ३३६ से ३३८ )। अतः जिन अपराधों की लापरवाही आवश्यक अंग है, उनमें यह निर्णय करने के लिए कि वास्तव में वह कार्य लापरवाही से किया गया है या नहीं, यह देखना आवश्यक है कि उस कार्य के करने में उचित मात्रा में सावधानी ( Care ) की गई थी या नहीं। इस प्रकार यह "Care" अर्थात् 'सावधानी' या 'सतर्कता' ही अपराधी की अवहेलना या लापरवाही की जाँच करने का साधन या कसौटी है। साधारणतः यदि एक व्यक्ति अपने कार्य में उस सावधानी तथा सतर्कता से काम ले जिसकी कि एक औसत दर्जे के बुद्धिमान व्यक्ति से आशा की जा सकती है तो उस कार्य से यदि किसी को कोई हानि हो तो वह लापरवाही से किया गया कार्य नहीं समझा जायगा। किन्तु 'सावधानी' का कोई ख़ास परिमाण निश्चित करना कठिन है, और भिन्न-भिन्न प्रकार के कार्यों में क़ानून भिन्न-भिन्न मात्रा में 'सावधानी' रखने की आशा करता है। अर्थात् जिन कार्यों से जान माल को खतरा होने की जितनी अधिक सम्भावना हो उन कार्य्यों के करने में उतनी ही अधिक सावधानी रखना आवश्यक है। जैसे, जो लोग ख़तरनाक जानवर पालते हैं अथवा विषैले पदार्थों, विस्फोटक द्रव्यों अथवा खतरनाक मशीनरी का काम करते हैं, उन्हें अधिक सावधानी से काम करना चाहिये। किन्तु जो लोग साधारणतः विशेष हानिकर पदार्थों का उपयोग नहीं करते उनके लिये औसत दर्जे की सावधानी पर्याप्त है। इसी प्रकार जो लोग अपने को किसी विषय का विशेषज्ञ कहते हैं, उन्हें अपने कार्य में विशेष सावधानी रखनी चाहिये, जैसे सर्जन और डाक्टर लोग यदि साधारण अशिक्षित लोगों की तरह, जिन्हें उस विद्या का ज्ञान नहीं है, कार्य करें तो उससे होने वाली हानि के लिए वे 'लापरवाही' के अपराधी होंगे। इसी प्रकार जिस व्यक्ति को एक कार्य के करने का ज्ञान या प्रवीणता प्राप्त न हो और वह उस कार्य को करे तो उस कार्य के लिए वह औसत दर्जे का बुद्धिमान नहीं समझा जायगा और उस कार्य के करने में सावधानी रखने पर भी उससे होने वाले नुक़सान के लिए वह ज़िम्मेवार होगा। जैसे बिना 'ड्राइवरी' सीखे या लाइसेन्स प्राप्त किये मोटर चलाने पर यदि उसकी टक्कर से कोई मर जाय तो उसकी अज्ञानता उसकी लापरवाही तथा असावधानता का सबूत होगी।

अतः इस प्रकार के अपराधों में 'लापरवाही' और असावधानता की जाँच करने के लिए यह जानना आवश्यक है कि जिस व्यक्ति ने वह कार्य किया है, उसने उसके करने में उतनी सावधानता से काम लिया है या नहीं जितनी कि उस कार्य को जानने वाला बुद्धिमान व्यक्ति ले सकता था। यदि इतनी 'सावधानता' से काम लिया गया हो तो वह ख़तरनाक लापरवाही का दोषी नहीं है और यदि इतनी 'सावधानी' नहीं की गई तो अपराधी है। ( देखो Negligence )।

Care and attention सावधानी तथा सतर्कता। 'उपरोक्त Care' शब्द के समान यह वाक्यांश भी क़ानूनी महत्व का है। भा० दं० वि० धारा ५२ में "Good Faith" यानी नेकनीयत या शुद्ध-बुद्धि की परिभाषा इसी वाक्यांश के आधार पर की गई है, अर्थात् जो कार्य उचित सावधानी और सतर्कता ( due care and attention ) से न किया गया हो, वह 'शुद्ध-बुद्धि' या 'नेकनीयती' से किया गया नहीं समझा जाता। भारतीय दंड विधान के अनुसार अनेक कार्य जो इस प्रकार बिना शुद्ध-बुद्धि ( Good faith ) किये गये हों वे अपराध समझे जाते हैं ( देखो भा० दं० वि० धारा ७८, ७९, ९२, ९३ आदि ) "Care and attention" का तात्पर्य वही है जो Care शब्द का है।

Carrier (१) लेजाने वाला; ढोने वाला; वाहक। क़ानून में किराये पर यानी मज़दूरी लेकर माल ढोने अथवा एक स्थान से दूसरे स्थान पर लेजाने वाले को Carrier कहते हैं। इस प्रकार के Carriers अथवा वाहक दो प्रकार के होते हैं। एक प्राइवेट अर्थात् व्यक्तिगत या निजी और दूसरे Common यानी सार्वजनिक। प्राइवेट कैरियर या निजी वाहक उन्हें

करते हैं, जो विशेष व्यक्तियों का माल ढोने का कार्य करें। Common Carrier उसे कहते हैं, जो किराया या मज़दूरी लेकर बिना भेद-भाव के सार्वजनिक रूप से सबका माल आदि एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जावे। रेलवे-कम्पनी, जहाज़ी कम्पनी आदि सार्वजनिक रूप से माल आदि लाने, ले जाने वाले अन्य उपायों का प्रबन्ध करने वाले Common Carrier हैं। क़ानून की दृष्टि में इस प्रकार के सार्वजनिक वाहकों के विशेष कर्त्तव्य तथा अधिकार हैं। ख़तरे के सामान को छोड़कर तथा यदि उसके वाहन ( रेल, जहाज़ आदि ) में स्थान हो, तो जिस प्रकार के सामान को लाने-लेजाने का सार्वजनिक वाहक काम करता है, उचित किराया देने पर उसका ढोना एक सार्वजनिक वाहक का कर्त्तव्य है।

इसी प्रकार सामान के खोने तथा उसे कोई हानि पहुँचने पर सार्वजनिक वाहक उसके लिए ज़िम्मेदार होगा। किन्तु यदि इस प्रकार की हानि किसी आकस्मिक, ईश्वरीय घटना, लड़ाई आदि के समय शत्रु के आक्रमण अथवा स्वयं माल भेजने वाले की लापरवाही आदि के कारण हुई हो, तो उसके लिए रेलवे कम्पनी आदि सार्वजनिक वाहक ज़िम्मेदार नहीं होंगे। ढोये जाने वाले सामान की आवश्यक हिफ़ाज़त करना, भेजने वाले के निर्देश के अनुसार उसे ठीक स्थान पर पहुँचा देना आदि भी सार्वजनिक वाहक के क़ानूनी कर्त्तव्यों में है।

यदि सार्वजनिक वाहन का कार्य किसी सरकार द्वारा हो, तो वह उपरोक्त Common Carrier की परिभाषा में नहीं आता। ( देखो The Carriers Act सार्वजनिक वाहकों का क़ानून )।

Carrying Costs न्यायालय द्वारा दिये गये फ़ैसले में जिसके पक्ष में वह फ़ैसला हो, उसे यदि क़ानूनन आवश्यक होने के कारण मुक़द्दमे का ख़र्चा दिया गया हो, तो इस प्रकार के फ़ैसले के सम्बन्ध में Carry Costs का प्रयोग होता है अर्थात् यह कहा जाता है कि "This Verdict Carries Costs"। यह उस मुक़द्दमे के फ़ैसले के लिये कहा जाता है, जिसमें मुक़द्दमा हारने वाले से मुक़द्दमा जीतने वाले को ख़र्चा दिलाना क़ानूनन आवश्यक हो और न्यायाधीश की इच्छा पर निर्भर न हो। भारतवर्ष में भी साधारणतः दीवानी मुक़द्दमा जीतने वाले को उसका उचित ख़र्च दिलाया जाता है, किन्तु न्यायाधीश लिखित कारणों के आधार पर मुक़द्दमा जीतने वाले को ख़र्चे से वञ्चित भी रख सकता है। ( देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा ३५ )।

Carrying Over (१) विनिमय ( Stock Exchange ) के सम्बन्ध में प्रयुक्त होने वाला एक वाक्यांश, जिसका अर्थ हिस्सों या शेयर्स के ख़रीदने-बेचने के लिये किये गये क़रार के पूरा करने को स्थगित या मुल्तवी करना है। ( देखो Contango )

( २ ) हिसाब बेबाक़ करने के दिन या समय को स्थगित करना या आगे बढ़ाना।

Carte Blanche ( १ ) कोरा काग़ज़, ( २ ) पूर्ण अधिकार-सूचक कोरा काग़ज़। अलङ्कारिक भाषा में इस मुहावरे का विशेष अर्थों में प्रयोग होता है। जब एक व्यक्ति दूसरे को केवल अपने हस्ताक्षर करके कोरा काग़ज़ इस उद्देश्य से दे कि पाने वाला उस पर चाहे जो लिख ले, तो इस प्रकार के कोरे काग़ज़ को Carte Blanche कहते हैं। ऐसा 'कोरा काग़ज़' देने का तात्पर्य यह है कि उसे देने वाला, लेने वाले को किसी अधिकार के उपयोग या किन्हीं वस्तुओं या सम्पत्ति आदि के लेने अथवा अन्य कार्यों के करने के लिये पूर्ण अधिकार देता है अर्थात् यह स्वीकार करता है कि उसे उस काग़ज़ के आधार पर चाहे जो करने का अधिकार है। अतः किसी को 'कोरा काग़ज़' ( Carte Blanche ) देने का अर्थ उसे अनियंत्रित अधिकार देना होता है।

Cartel, Chartel अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून में Cartel या Chartel उस दस्तावेज को कहते हैं, जो दो विरोधी पक्षों ( Belligerents ) या राष्ट्रों में युद्ध में गिरफ़्तार हुए अपने-अपने क़ैदियों को परस्पर बदल लेने अथवा तत्सम्बन्धी अन्य विषयों के निर्धारित करने के लिये लिखी जाती है। ( देखो Dictionary of Political Terms )।

( २ ) किसी क़ानूनी या अन्य मतभेद का

निर्णय करने के लिये द्वन्द्व-युद्ध ( Duel ) करने का आवाहन ( Challenge )।

Cartel-Ship वह जहाज़ जो युद्ध के क़ैदियों की अदला-बदली करने के उद्देश्य से उन्हें लाने-लेजाने का कार्य करे। अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून में इस प्रकार के जहाज़ के कुछ विशेष अधिकार और कर्त्तव्य होते हैं।

Cart-Note वह सरकारी आज्ञापत्र जिसके आधार पर महसूल लगने लायक सामान एक गोदाम से दूसरे गोदाम में अथवा बाहर से आये हुए जहाज़ से गोदाम में ले जाया जा सके।

Case ( 1 ) दावा; मुक़द्दमा। न्यायालय में की जाने वाली कार्यवाही के सम्बन्ध में प्रारम्भ से अन्त तक के लिये इस शब्द का प्रयोग होता है। जैसे A case is going on before the court.

( 2 ) अंग्रेज़ी क़ानून में इस शब्द का एक और विशेष अर्थ में प्रयोग होता है। जब कोई व्यक्ति तत्काल बल-प्रयोग ( Immediate Violence ) के सिवाय अन्य प्रकार की हानि की क्षति-पूर्ति के लिए दावा करे, तो इस प्रकार की क्षति-पूर्ति के लिए किये गये दावे को Case कहते हैं। ( देखो Tress-pass on the case )

Case of Need हुण्डी आदि के भुगतान के सम्बन्ध में इस मुहावरे का विशेष अर्थों में उपयोग होता है। जब किसी हुण्डी को इस शर्त पर सकारा जाय कि आवश्यकता पड़ने पर उसे अन्य व्यक्ति, फ़र्म या कम्पनी के सन्मुख भी प्रस्तुत किया जा सके, तो इस प्रकार शर्त पर सकारते समय इस वाक्यांश का उपयोग किया जाता है।

Case Reserved (see Reservation of Point of Law. )।

Case,Special: न्यायालय से सम्मति प्राप्त करने के लिए प्रस्तुत किया गया मामला। यदि किसी 'तथ्य' ( Fact ) अथवा 'क़ानून' ( Law ) के सम्बन्ध में दो पक्षों में मतभेद हो तथा उसको निर्णय करना आवश्यक हो, तो लेखबद्ध क़रार करके उस 'क़ानून' या 'तथ्य' को मुक़द्दमे की तरह लिख कर उस विषय में न्यायालय की सम्मति लेने के लिए न्यायालय में प्रस्तुत किया जा सकता है। इस प्रकार के मुक़द्दमे या मामले को Special Case कहते हैं। इस प्रकार का Special Case धन, सम्पत्ति अथवा अन्य अधिकार के लेने-देने के निर्णय के लिए किया जा सकता है। सम्पत्ति आदि पर के अधिकार अथवा उसके बटवारे के विषय में अन्य बातों के विषय में एक मत होने पर जब केवल किसी क़ानूनी प्रश्न अथवा किसी तथ्य ( Fact ) के सम्बन्ध में शंका या मतभेद हो तो उस मतभेद या शंका का न्यायालय द्वारा निर्णय कराकर सम्पत्ति आदि की व्यवस्था करदी जा सकती है। इस प्रकार का मामला या मुक़द्दमा ( Case ) परस्पर लिखित इक़रार करके न्यायालय में प्रस्तुत करते समय यह भी लिखकर देना पड़ता है कि न्यायालय द्वारा संदिग्ध क़ानून या तथ्य का निर्णय होने पर उभय पक्षों द्वारा अथवा न्यायालय द्वारा निश्चित धन, एक पक्ष ( One of the parties ) दूसरे पक्ष ( to the other of them ) को देगा; अथवा इक़रारनामे में निर्देशित चल या अचल सम्पत्ति एक पक्ष दूसरे को सौंपेगा; अथवा उभय पक्षों में से एक या अधिक व्यक्ति कोई कार्य करेगा अथवा करने से बाज़ आवेगा ( do or refain from doing )।

उपरोक्त प्रकार से प्रस्तुत किये गए मामले का निर्णय उसी प्रकार होता है, जिस प्रकार अन्य दीवानी मामलों का। (देखो ज़ाब्ता दीवानी धारा ९०, आर्डर ३६ तथा सूची २ ( Schedule II ) पैराग्राफ ११ और Reference )।

Case-stated एक अदालत द्वारा दूसरी अदालत को क़ानूनी सम्मति देने के लिये भेजा गया मामला। पहले इंग्लैण्ड में "कोर्ट ऑफ चान्सरी" के सन्मुख जब कोई पेचीदा क़ानूनी प्रश्न आजाता था, तो उसे "Case stated" के रूप में 'कॉमन लॉ कोर्टस' को भेज कर उस पर 'कामन लॉ कोर्ट' की सम्मति ली जाती थी। अब भी नीचे की अदालत ऊपर की अदालत के पास तथा इंग्लैण्ड की कोई अदालत स्काटलेण्ड के क़ानून का प्रश्न आने पर स्काटलेण्ड के कोर्ट के पास सम्मति लेने के लिए मामला भेज सकती है। भारतीय क़ानून में भी जिस क़ानूनी प्रश्न पर किसी न्यायालय को संदेह हो, तो वह न्यायालय उसे हाईकोर्ट के पास सम्मति के लिए भेज कर उस क़ानूनी संदेह पर हाई-

कोर्ट का निर्णय प्राप्त कर सकती है। जाब्ता दीवानी में इसे Reference कहते हैं। (देखो Reference)।

वकील द्वारा ज्यूरी के सम्मुख मुकद्दमे का खुलासा करने को भी State the case to the Jury कहते हैं।

Cast अदालत में हार जाना; खर्चे अथवा हर्जाने का जिम्मेदार ठहराया जाना।

Castigatory for Scolds–देखो (Scolds)।

Casting an Essoign–देखो (Essiogn)।

Casting Vote निर्णायक मत। जब सभा आदि में किसी विषय पर दोनों पक्षों के बराबर मत हों, तो सभा के प्रधान या सभापति को यह अधिकार होता है कि वह अपने मत को दोनों में से किसी पक्ष में देकर उस विषय का निर्णय कर दे। इस प्रकार सभापति के एक पक्ष में मत देने पर उस पक्ष की एक राय बढ़ जाने से बहुमत ( Majority ) हो जाना और इस प्रकार उस पक्ष की जीत समझी जाती है। समान संख्या में मत विभाजित होने पर सभापति द्वारा अंतिम निर्णय करने के लिए दिये गये अपने मत या वोट को Casting Vote कहते हैं।

Casual Ejector नकली किरायेदार, जिसे 'रिचर्ड रो' Richard Roe के नाम से सम्बोधित किया जाता था, और जो बेदखली ( Ejectment ) के मामलों में प्रतिवादी बनाया जाता था। यह नियम पहले अंग्रेज़ी क़ानून में प्रचलित था। ( देखो Ejectment )।

Casual Evidence किसी तथ्य को सिद्ध करने के लिए दिया गया वह सबूत या गवाही जो पहले से निश्चित न हो।

Casus Belli युद्ध का उचित कारण; अर्थात् वह घटना जिस के आधार पर युद्ध प्रारंभ हो अथवा युद्ध का औचित्य सिद्ध हो। इस वाक्यांश का अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून में उपयोग होता है।

Casus Omissus वह मामला जिस के बारे में 'क़ानून' ( Statute ) खामोश हो, अर्थात् जिस के बारे में क़ानून न बना हो।

Catalla, Chattels ( देखो Chattels )।

Catching Bargain दूसरे की नासमझी व आवश्यकता का लाभ उठा कर उससे किया गया सौदा। किसी सम्पत्ति या माल को उसके मालिक की नासमझी या मुसीबत के कारण कम दामों में खरीदना अथवा डरा कर या फुसला कर पूरा मूल्य न देकर लेना। सम्पत्ति पर अधिकार प्राप्त करने से पहले उस के उत्तराधिकारी से उस सम्पत्ति को कम दाम में खरीदना।

Catchpole पहले इंग्लैण्ड में जो सरकारी अधिकारी व्यक्तियों को गिरफ्तार करने का काम करता था, ( जैसे 'शेरीफ' ( Sheriff ) का सहायक अथवा सिपाही आदि ) उसे Catchpole कहते थे।

Cattle चरने वाले जानवर, मवेशी, गाय, बैल, आदि पशु। इस में हाथी, ऊंट, भैंस, घोड़े, खच्चर, गधे, सूअर, भेड़, बकरी आदि भी सम्मिलित समझे जाते हैं ( देखो Cattle Tresspass Act 1871 धारा ३ )।

Cattle Trespass जानवरों का अनाधिकार प्रवेश। किसी के खेत में दूसरे के जानवर घुस जावें व उसका नुकसान करें, अथवा नहर, बाग, आदि में घुस कर नुकसान करें, तो उनका यह प्रवेश Cattle Tresspass कहलाता है। ऐसी अवस्था में उपरोक्त खेत या बाग़, नहर, आदि के मालिक या रक्षक को यह अधिकार है कि उन्हें पकड़ कर पशुओं के बाड़े ( Pound ) में भेज देते है। जिन के वे जानवर हैं उन्हें जानवर छुड़ाते समय जुर्माना देना पड़ता है। ( देखो Cattle Tresspass Act धारा १० व ११ )।

Cattlegate एक पशु के लिए बना हुआ चरने का स्थान।

Cause ( १ ) दावा, या मुकद्दमा, अथवा अभियोग।

Cause of Action मुकद्दमे का कारण या आधार, बिना-ए-मुखासमत; बिना-ए-दावा, अर्थात् वह बात या कारण जिसके आधार पर अदालत में दावा आदि किया जावे। ( देखो जाब्ता दीवानी धारा २० )।

Causes of Action, Joinder of:मुकद्दमे के अनेक कारणों या आधारों अर्थात् बिना-ए-मुखासमतों के लिए एक ही दावा करना। साधारणतः भिन्न-भिन्न प्रकार के कारणों व आधारों के लिए अलग-अलग

THE

MOST COMPREHENSIVE & MOST UP-TO-DATE

# English-Hindi Dictionary

BY

Mr. Sukhsampattirai Bhandari, M. R. A. S.

# OPINIONS

OF

Leading Scholars & Prominent Personages.

# Offer of Encouragement from H. E. The Viceroy.

*Assistant Private Secretary to his Excellency the Viceroy in his D. O. No. 4941 G. M. 23 August 1933 writes—*

**"His Excellency Offers you all encouragement in your great work."**

**The Hon'ble Lt. Colonel, G. D. Ogilvie, C. I. E., C. S. I. Agent to the Governer General in Central India. (Now A.G.G. in Rajputana)**

I was very pleased to see your lexicon. It is a monumental work.

**Mahamahopadhyay Dr. Ganganath Jha, M.A., D. Litt. Vice-Chancellor of the Allahabad University.**

Mr. Sukhsampattirai Bhandari has shown me the press copy of what he calls "The Anglo-Hindi Dictionary," though from what I have seen of it, it appears to be more like an 'encyclopaedia' than a 'Dictionary'. The work is very interesting and is bound to be very useful for students of all subjects who are specially interested in Hindi. The work is a stupendous one and it is a great credit to Mr. Bhandari to have conceived of the undertaking. I hope the reading public will justify his courage and enable him to publish the book which I feel sure will be a land-mark in Hindi literary history. The writer carries my best wishes for the success of his undertaking.

---

**Dr. Sir P. C. Roy, D. Sc., Ph. D., C. I. E. Calcutta.**

Mr. Sukhsampattirai has undertaken a gigantic but highly laudable task, namely, the compilation of an "Anglo-Hindi Dictionary." He has secured the services of a body of experts, who will contribute on their own special subjects. It will also include scientific, and technical terms; these latter being based on Sanskrit, are of use alike to the Hindi, Bengali, Guzrati and Marathi speaking people. A work of this description is likely to grow to colossal proportions and will involve an expenditure of considerable outlay. I hope our Rajas, Maharajas and Raises as also all lovers of Hindi literature will come forward with generous help.

---

**Dr. Radhamukand Mukarjee M.A.P.R.S., Ph. D., Professor and Head of the department of the Indian History, Lucknow University.**

Mr. Sukhsampattirai Bhandari, who is the author of a comprehensive work on the history of Indian States, has projected another work on a very comprehensive scale-an Anglo-Hindi Dictionary From the pages of the Ms. he has shown me, I think it will be a unique work of its kind. The Dictionary will have within its purview all technical terms of Sanskrit origin in different branches of knowledge-the physical science, philosophy, law, economics and politics and also suggested Hindi Correspondents to some of the latest words of English. The work will thus open up a vast store house of information for students of Hindi who should all now wish it a speedy completion. I hope it will win financial support from the Princes, some of whom are the warmest lovers of Hindi and known patrons of learning. The project is indeed too vast to be an individual undertaking and its success depends on the co operation of both brain and bullion.

---

**Dr. A.C. Woolner C.I.E., M.A., Ph. D., Vice-Chancellor Punjab University.**

Mr. Sukhsampattirai Bhandari, Editor "Kisan", Indore City, has shown me a part of the manuscript of an Anglo-Hindi Dictionary. The work has been compiled on an elaborate scale and it is certainly much more complete than any dictionary from English into an Indian language which I have ever seen. The author has written in Hindi a History of Indian States which has been well spoken of and he is other-wise a writer of repute. Presuming that the renderings in Hindi of a very complete English dictionary are accurate, as they appear to be from a short inspection of a section of the book, I have no hesitation in saying that Mr. Bhandari's dictionary will form a valuable book of reference for students and writers who use the Hindi language.

**Dr. Narayan Prasad Asthana M. A. LL. B., Ph. D.**
**Former Vice-Chancellor of the Agra University.**

Mr Sukhsampttrirai Bhandari of Indore has been for sometime past engaged on a stupendous work of compiling the "Anglo Hindi Dictionary." which from the brief study I have made of the manuscript quite encyclopaedic in its nature. It is a unique work of its kind and will prove of inestimable assistance to all those interested in translating books on moral and physical sciences of Europe into Hindi. In my opinion it is an all India-venture which should receive due recognition and encouragement. Private and public libraries will be the richer for the book, students of English and Hindi in their higher stages will derive immense benefit from it, and scientific terminology will receive a great impetus. Hindi scholars will welcome the publication of such a useful work and the public at large will find in it a mine of information which would not be otherwise available. Mr. Bhandari has my entire sympathies in his new venture and a well-known writer and journalist as he has been, he is sure to succeed in his attempt.

---

# PRESS REVIEWS.

## BOMBAY SENTINAL

## IN AN ILLUSTRATED ARTICLE WRITES:—

### COLOSSAL AND UNIQUE

### LEXICOGRAPHICAL COMPILATION.

"Mr. Sukhshampattirai Bhandari of Indore, a Scholar of considerable reputation and an author of several Hindi books is engaged in the compilation of a comprehensive Anglo Hindi Dictionary, the first volume of which will see the light of the day in the second week of May."

"The work is of a colossal character. The Dictionary will be the greatest existing lexicon from English into an Indian language. It has been compiled under Mr. Bhandari's supervision by a committee of leading scholars some of whom enjoy international reputation in their particular field of learning."

"This lexicon covers a wider field than most existing dictionaries in all the vernaculars, because it contains technical words of various branches of physical science, political science, economics, social science, mathematics, astronomy, botany, geology, medical science, philosophy, religion etc."

"Through literary experts thousands of Hindi synonyms of scientific words have been coined where the fund of Hindi words was found deficient in expression,"

"Every attempt has been made to bring the shades of English words into their Hindi equivalents. English phrases and idioms have also been fully dealt with. Thonsands of words which have been coined after the great war, have also been included in it."

"In doing this the editors had to consult practically all the latest English dictionaries. They have also taken help from the existing Anglo Bengali, Anglo-Marathi, Gujrathi and Urdu dictionaries. A work of this description was certainly found to grow to colossal proportions and so it has been completed in a voluminous manuscript of twenty thousand pages."

"The lexicon is very highly spoken of by scholars like Pandit Madan Mohan Malviya, Dr. Ganganath Jha, Vice-Chancellor of the Allahabad University, Dr. A C. Woolner, Vice-Chancellor of the Punjab University, Dr Narayanprasad Asthana the former Vice-Chancellor of the Agra University, Dr Radhakumud Mukerjee, Dr. Sir P. C. Roy, and others."

Pandit Madan Mohan Malaviya was extremely pleased with the work and holds a very high opinion for it, as is apparent from his letter of appreciation in which he observes—" I have been extremely pleased to see portions of your Anglo-Hindi Dictionary. You have earned the gratitude of the lovers of Hindi by having prepared this stupendous work. I wish you success in your high endeavour to publish such an Encyclopaedic Dictionary."

According to Dr. Ganganath Jha this encyclopaedic work will be a land-mark in the history of Indian literature. Dr. Radhakund Mukerjee considers it to be unique work of its kind which will open up a vast store of information for students of Hindi. Dr. Sir P. C. Ray appeals to the Rajas, Maharajas, Raisas and also all lovers of Hindi literature to come forward with a generous help to complete the gigantic and highly laudable work.

Dr. Narayan Prasad Asthana, former vice-Chancelor of the Agra University, while styling the work as an All India venture, writes—"It is a unique work of its kind and will prove of inestimable assistance to all those interested in translating book on moral and physical sciences of Europe into Hindi. In my opinion it is an All-India venture which should receive due recognition and encouragement. Private and public libraries will be richer for the book, students of English and Hindi in their higher stages will derive immense benefit from it, and scientific terminology will receive a great impetus. Hindi scholars will welcome the publication of such a useful work & the public at large will find in it a mine of information which would not be otherwise available. Mr. Bhandari has my entire sympathies in his new venture and a well-known writer and journalist as he has been, he is sure to succeed in his attempt.".

"The leading English dailes of India have all admitted it to be the first work of its kind in India. Besides these all the leading Hindi and Gujrati papers have published lengthy articles on the importance and utility of the work."

"The scientific terminology will be complete in three volumes, which will involve an expenditure of considerable outlay. The whole scheme will cost more than Rs. 75,000. The complete scientific terminology will be ready within 15 months. The first volume as stated above will be published in the second week of May."

"All those interested in the work should correspond with the author, in his present address, Dictionary Publishing House, Brahmapuri, Ajmer."

## STAR

### Dated 16th April 1937.

### A Daily paper of Ahemadabad Writes;—

## "AN EPOCH MAKING BOOK."

With increased facilities for printing and rapidly growing market books, good and bad, on every subject and of every variety, flood the bazzar. Most are of mush-rooms growth, sinking into oblivion after enjoying a precarious existence for a season. Some have a perennial interest or sound workmanship and hence last a generation or two. But only a few posseses intrinsic worth or permanent value, and of these, it is rare to find a book uniting skill, learning and utility, and directly helping nation-building,

And so we are glad to welcome the Anglo-Hindi Dictionary compiled by Mr. Sukhsampattirai Bhandari M.R.A.S. It is a costly work carried out with immense labour, patient research and systematic thoroughness. So comprehensive is its plan and so exhaustive the mass of materials that it is more like an encyclopaedia than a dictionary.

At any time a book like this would be commendable. But at a time when nationalities of the Great Indian continent are being welded into a homogeneous whole, this book has special and enhanced value. A common language-not a mere *Lingua franca*,-is the first essential of a complete fusion of various races. This has been correctly visualised and the Nation's workers have vigorously carried on the propagation of Hindi as the common language of the country.

A great advance would be possible if Hindi could supplant English in higher studies. But difficulties of technical terminology came in the way. These difficulties are now removed, and it would be now quite possible to have Hindi as an optional substitute for English.

Thus the book comes at a right moment and fulfils a vital need. We press the public to accord it a full patronage, and trust that the learned compiler will be recompensated for his creditable achievement.

## TRIBUNE

**Dated the 18th January, 1930.**

Mr. Sukhsampattirai Bhandari who is a Hindi author with a very creditable record and great literary ambition, has recently completed his comprechensive Anglo-Hindi Dictionary. A cursory perusal of the *mss* gives one the impression that *it is much more complete and exhaustive than any other dictionary from English into an Indian language.* The compiler has given under each word its derivation and the different meanings. Justice has been done to scientific and technical terms medical, biological, phylosophical, political, astronomical, legal, etc. This work is highly spoken of by such eminent scholars as Dr. A. C. Woolner, Vice Chancellor Punjab University and others.

---

## TO-DAY (Benares).

We have seen an advance copy of the Anglo-Hindi dictionary that Mr. Sukh Sampatti Rai Bhandari, the well known Hindi writer, intends very soon to bring out. Several scholars have expressed their appreciation of the work which is really very creditable to Bhandariji and his learned colleagues. It is an exhaustive dictionary containing besides words in daily use, technical terms connected with politics, philosophy and the various branches of Science. It will, we are sure, prove a very useful book, but we should very much like the learned editor to bring out a smaller edition as well. He has already spent 20,000/-over it and the publication will not cost less than another 50,000/. The complete work might thus become rather dear for the ordinary reader. We congratulate all those who have co-operated to prepare such an eminently serviceable book.

---

Prominent English Dailies like Indian Daily mail, Pioneer, and Bombay Chronicle, honoured the compiler by publishing his photograph with the following remarks of appreciation for his Anglo Hindi Dictionary.

## THE INDIAN DAILY MAIL

**Dated the 24th Nov., 1930.**

Mr. Sukhsampatti Rai Bhandari of Indore who has recenty completed his Anglo-Hindi Dictionary, *the first of its kind in India.* Mr. Bhandari is a well-known Hindi scholar and journalist.

## THE PIONEER

**Dated the 22nd August 1931.**

Mr. Sukhsampatti Rai Bhandari of Indore has recently completed a Comprehensive Anglo Hindi Dictionary which is described as a *land-mark in the history of Hindi literature.*

---

## THE BOMBAY CHRONICLE

**Dated 9th November, 1930.**

Mr. Sukhsampatti Rai Bhandari a well-known Hindi author of Indore has just completed his Anglo Hindi Dictionary, the *biggest lexicon ever compiled from English into an Indian language.*

---

# हिन्दी समाचार-पत्रों की कुछ सम्मतियां

प्रयाग का सुप्रसिद्ध अर्द्ध-साप्ताहिक पत्र "भारत" अपने २९ दिसम्बर के सम्पादकीय लेख में लिखता है—

हिन्दी साहित्याकाश में थोड़े समय तक चमक कर छिप जाने वाले नक्षत्र अनेक हैं। परन्तु एक बार छिप कर दुबारा दर्शन देने वाले नक्षत्र बहुत थोड़े। इनमें भी उनकी संख्या तो और भी थोड़ी है जो दूसरी बार प्रकट होकर पहले से अधिक प्रकाशमान होते हैं। इन्हीं अल्पसंख्यक प्रकाशमान नक्षत्रों में हिन्दी के पुराने साहित्यसेवी, आदरणीय विद्वान् श्री सुखसम्पत्ति राय भंडारीजी भी हैं। जिन्होंने आपकी रचित इतिहास, राजनीति आदि विषयों की पुस्तकें पढ़ी हैं वे आपको एक गंभीर तत्वान्वेषक के रूप में अच्छी तरह जानते हैं। भंडारीजी हिन्दी भाषा-भाषी प्रान्त के निवासी न होते हुए भी जिस लगन और अध्यवसाय से हिन्दी की सेवा में लगे हुए हैं उसका प्रमाण उनकी बनाई दर्जनों पुस्तकें हैं। उसके लिए प्रत्येक हिन्दी भाषी को उनका कृतज्ञ होना चाहिये। अभी तो नहीं, पर निकट भविष्य में जब देश में शिक्षा की वृद्धि के साथ गंभीर विषयों के अध्ययन की प्रवृत्ति अधिकाधिक बढ़ेगी तब भंडारीजी की रचनाएँ प्रेम से पढ़ी जायेंगी। अभी तो नहीं पर निकट भविष्य में जब हिन्दी-साहित्य के इतिहास ग्रन्थ की रचना होगी तब भंडारीजी उन व्यक्तियों के स्थान के अधिकारी होंगे जो राजकीय कार्यों में संलग्न रहते हुए भी, अपने समय का सदुपयोग कर ज्ञान का क्षेत्र विस्तृत करने में लगे रहते हैं।

हमने इधर कई वर्षों से भंडारी की कोई नवीन कृति नहीं देखी थी, पर हमें यह जानकर बड़ी प्रसन्नता हुई कि आप बहुत दिनों से एक मूल्यवान पुस्तक लिखने में लगे हुए हैं। यह पुस्तक एक विशालकाय अंग्रेजी हिन्दी-कोष ग्रंथ है। यह ग्रंथ बड़े आकार के कोई पन्द्रह हज़ार पृष्ठों में समाप्त हुआ है। इसमें अंग्रेजी के प्रायः डेढ़ लाख शब्दों का अर्थ अंग्रेजी में और उनके पर्य्यायवाची शब्द हिन्दी में दिए गए हैं। जो यह जानते हैं कि अंग्रेजी का शब्द भंडार कितना बड़ा और हिन्दी का कितना छोटा है उन्हें यह समझने में देर न लगेगी कि भंडारी जी को हिन्दी में वैज्ञानिक; क़ानून सम्बन्धी, व्यापार विषयक, राजनीति आदि के हज़ारों शब्दों को ढूंढने और आवश्यकता पड़ने पर उनकी रचना करने में कितनी कठिनाई पड़ी होगी और कितना परिश्रम पड़ा होगा। इस प्रकार की पुस्तक हमारे लिए कितने महत्व की और कितनी उपयोगी है यह बतलाने की बात नहीं। आधुनिक युग में हिन्दी में भिन्न-भिन्न विषयों की पुस्तकें लिखी जा रहीं हैं। बहुत से विषय हमारे लिए बिल्कुल नए हैं और उनके उपयुक्त शब्द हमारी भाषा में अब तक व्यवहृत नहीं होते रहे। उपर्युक्त कोष ग्रन्थ हमारे इस कार्य में सहायता दे सकेगा।

परन्तु इस प्रकार की पुस्तक तो हमारे नित्य के काम की भी है। हम अपनी ही बात कहते हैं। हिन्दी के समाचार पत्रों को नित्यप्रति अंग्रेज़ी के अनुवाद करने पड़ते हैं। राजनीति सम्बन्धी कुछ संस्थाएँ और तत्सम्बन्धी अनेक शब्द हिन्दी में नहीं हैं। समवाची शब्द न होने के कारण कभी कभी हमें अंग्रेज़ी शब्द ही देना पड़ता है जो पाठकों की समझ में नहीं आता। कभी-कभी हमें एक अंग्रेज़ी शब्द का भाव प्रकट करने में हिन्दी में पूरा वाक्य ही बनाना पड़ता है। इस प्रकार हमें जो कठिनाई होती है, हम समझते हैं, अन्य क्षेत्रों में काम करने वाले वकीलों, डाक्टरों, वैज्ञानिकों आदि को भी होती होगी। इस कठिनाई को दूर करने में यह ग्रन्थ सहायक होगा।

परन्तु रोज़मर्रा के काम के लिए इतने बड़े आकार का ग्रन्थ सब नहीं रख सकेंगे। हमारी सम्मति है कि इस ग्रन्थ का एक संक्षिप्त संस्करण भी निकाला जाय जिससे यह अधिक लोकोपयोगी हो सके।

आदरणीय विद्वान डाक्टर गंगानाथ झा ने भण्डारी जी के इस ग्रन्थ को देखकर आश्चर्य प्रकट किया है कि यह एक संस्था का कार्य एक व्यक्ति ने कैसे कर दिखाया। निश्चय ही भंडारीजी का यह विशाल ग्रन्थ उनके चिर दिन के अथक अध्यवसाय का परिणाम है और इसके व्यवसाध्य प्रणयन में उन्होंने जो त्याग किया है आशा है हिन्दी-जनता उसका सम्मान करेगी।

**कानपुर का सुप्रख्यात साप्ताहिक पत्र "प्रताप" अपने १९ नवम्बर सन् १९३१ के सचित्र सम्पादकीय लेख में लिखता है—**

इन्दौर के प्रसिद्ध साहित्य-सेवी हमारे चिर परिचित श्रीयुत सुख सम्पत्ति राय भण्डारी के नाम से हिन्दी संसार खूब परिचित है। अनेक ग्रन्थों का प्रणयन करके भण्डारीजी ने हिन्दी साहित्य की वृद्धि की है। इधर आपने देशी राज्यों के इतिहास सम्बन्धी एक विशाल ग्रन्थ की रचना करके तत्सम्बन्धी एक बड़ी भारी कमी को पूरा किया है। लेकिन इससे भी अधिक महत्वपूर्ण कार्य, जिसे भण्डारीजी ने सम्पादित किया है, यह है कि आपने अपने पास से बीस हजार रुपया खर्च करके अनेक विद्वज्जनों की सहायता से, हिन्दी भाषा में एक विशाल अंग्रेजी-हिन्दी शब्द कोष की रचना की है। यह विशाल कोष शब्दार्णव फुलसकेप आकार के हस्तलिखित२०हजार पृष्ठों में समाप्त हुआ है। हमने इस ग्रन्थ की पाण्डु-लिपि देखी है। यत्र-तत्र हमने इसे पढ़ा भी है। हम निःसंकोच यह कह सकते हैं कि आज तक हिन्दी भाषा में ऐसे उपयुक्त, सुन्दर, सर्वाङ्ग पूर्ण एवं विशुद्ध एङ्गलो-हिन्दी शब्दकोष की रचना हुई ही नहीं। श्रीयुत सुख सम्पत्ति रायजी भण्डारी द्वारा निर्मित यह कोष इतना उपयोगी है कि इसके सम्बन्ध में विशेष प्रशंसा करने की आवश्यकता ही नहीं है। भण्डारीजी ने एक महान् कार्य्य सम्पादित किया है। इस कोष में राजनैतिक, आर्थिक, आयुर्वेदिक, वैज्ञानिक, रासायनिक भूगर्भशास्त्र विषयक, शरीर शास्त्र विषयक, ज्योतिष, कानून, धर्म्म, गणित आदि शास्त्र सम्बन्धी सब शब्दों का समावेश है और अकारादि क्रम से अंग्रेज़ी भाषा के सब शब्द तो इसमें हैं ही। केवल इतने ही विवरण से पाठक समझ सकते हैं कि यह विशाल ग्रन्थ कितना उत्तम और सर्वाङ्गपूर्ण होगा। स्वयं भण्डारीजी ने हमें यह बतलाने की कृपा की है कि इस शब्दकोश में लग भग डेढ़ लाख शब्दों का समावेश है। भण्डारीजी अनेक विद्वानों को यह ग्रन्थ दिखला चुके हैं। जिन-जिन महानुभावों ने इसे देखा है, वे मुक्त कण्ठ से इसकी प्रशंसा करते हैं। इलाहाबाद विश्वविद्यालय के वाईस चान्सलर डाक्टर गंगानाथ झा ने इस कोष को विश्व-कोष नाम से पुकारा है। काशी के आचार्य्य श्री भगवानदासजीने भी इस ग्रंथ की बड़ी प्रशंसा की है। आचार्य श्री प्रफुल्लचंद्र राय ने यह ग्रंथ भारतवर्ष की समस्त आर्य्य भाषाओं के लिए उपयोगी बतलाया है। अनेक समाचार पत्र भी इस महद्ग्रंथ की प्रशंसा कर चुके हैं। इतने उपयोगी और भीमकाय ग्रंथ के निर्माण की कल्पना जिस व्यक्ति के मस्तिष्क में उपजी वह व्यक्ति हमारे शत-शत साधुवाद और हमारी कृतज्ञता का अधिकारी है। हम श्रीयुत सुख सम्पत्तिरायजी भण्डारी के प्रति. इतना बृहत्कोश निर्माण करने के लिए हिंदी भाषा-भाषी जन समूह की ओर से तथा अपनी ओर से कृतज्ञता प्रकट करते हैं। इतने बड़े कोष की छपाई में पर्याप्त धन राशि व्यय होगी। हम भारतवर्ष के हिंदी भाषा-भाषी राजा-महाराजाओं तथा सेठ साहूकारों से प्रार्थना करते हैं कि इस महान् कार्य में श्री भण्डारीजी की सहायता करके यश और गौरव के भागी बनें। एक बार फिर हम श्रीयुत सुख सम्पत्तिरायजी भण्डारीजी को, उनके इस प्रचण्ड सफल प्रयत्न के लिए, हृदय से साधुवाद देते हैं। भगवान् भण्डारीजी को चिरायु करें और उन्हें हिंदी भाषा की श्रीवृद्धि करने का सुअवसर प्रदान करते रहें।

---

**स्वतन्त्र दीपावली विशेषांक १९८८ के अंक में लिखता है:—**

हिन्दी-जगत् इन्दौर-निवासी श्री० सुखसम्पत्तिरायजी भण्डारी से भली प्रकार परिचित है। हिंदी भाषा में आप कोई तीन दर्जन छोटे-बड़े ग्रन्थ लिख चुके हैं। इनके द्वारा आपने स्वार्थ और परमार्थ दोनों की सिद्धि की है। राष्ट्रभाषा हिन्दी की सेवा द्वारा आपको यश भी मिला है और लक्ष्मी भी। देशी राज्यों के सम्बन्ध में लिखी गई पुस्तक से ही आपको कोई ३५ हजार की आमदनी हुई है। केवल इन्दौर राज्य से इसके लिए आपको १५ हजार प्राप्त हुआ है। आपकी पुस्तकों का अनुवाद गुजराती, उर्दू आदि भाषाओं में भी हुआ है। इन ग्रन्थों मे सफलता प्राप्त करने के बाद आपने इन द्वारा प्राप्त धनराशि का सदुपयोग एक ऐसे स्तुत्य प्रयत्न में किया है, जिसका कि परिचय हम अपने सहृदय पाठकों से कराना

आवश्यक समझते हैं। यह स्तुत्य प्रयत्न है हिन्दी में एक बृहद् शब्दकोष तयार करना। यद्यपि इसका अभी कोई स्थिर नामकरण नहीं हुआ है, किन्तु इसको 'विशाल अंग्रेज़ी हिन्दी शब्दकोष' कहा जा सकता है। हिन्दी मराठी संस्कृत अंगरेजी आदि भाषाओं के प्रकाण्ड पण्डितों के एक मण्डल की व्यवस्था करके आपने सुदीर्घ प्रयत्न से इस शब्दकोष को तयार किया है। इसके कुछ हस्तलिखित पृष्ठों को देखने, पढ़ने और परीक्षा करने का हमको अवसर मिला है। फुल्सकेप साइज के कोई २० हजार हस्तलिखित पृष्ठों में यह महान् ग्रन्थ पूरा हुआ है। छपने के बाद यह ग्रन्थ संभवतः ७-८ हजार पृष्ठों में पूरा होगा। इसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें न केवल प्रतिदिन के व्यवहार के शब्दों का ही संग्रह किया गया है, किन्तु राजनीति, अर्थ-शास्त्र, तर्क ( दर्शन ) शास्त्र, मनोविज्ञान, भौतिक विज्ञान, रसायन-शास्त्र, गणित, जीव विज्ञान, वनस्पति शास्त्र, वैद्यक ( डाक्टरी ) शरीर-विज्ञान, ज्योतिर्विज्ञान, भूगर्भशास्त्र, धर्म शास्त्र कानून आदि के भी यथा सम्भव सब शब्दों का भी समावेश किया गया है। सब मिलाकर कोई डेढ़ लाख शब्दों का संग्रह होगया है। अब तक के हिंदी बङ्गाली, गुजराती, मराठी आदि भाषाओं में प्राप्त किसी शब्दकोष को नहीं छोड़ा गया है, जिसकी कि इसके सम्पादन में पूर्ण सहायता नहीं ली गई है। इसलिये यह शब्दकोष अब तक के समस्त भारतीय भाषाओं में प्राप्त शब्दकोषों में सबसे अधिक विशाल, सबसे अधिक सामयिक और सबसे अधिक पूर्ण है। अनेकों शब्द तो इसी शब्दकोष के लिये गढ़े गये हैं, जिससे कि इस शब्दकोष द्वारा हिन्दी भाषा की न्यूनता भी कई अंशों में पूरी हो सकेगी।

जिस किसी विद्वान् या पत्र सम्पादक ने इसको देखा है, उसी ने इसकी मुक्तकंठ से प्रशंसा की है। डाक्टर गङ्गानाथ झा ने इसको हिन्दी साहित्य का विशाल स्मारक कहा है। आचार्य ( सर ) राय ने इसको हिन्दी भाषा-भाषियों ही के लिए नहीं, किन्तु अन्य भाषा भाषियों के लिये भी उपयोगी बताया है। पञ्जाब यूनीवर्सिटी के वाइस चांसलर डा० एस० सी० वुल्नर, इलाहाबाद के डा० बेनीप्रसाद और बङ्गाल के डा० सुनीतिकुमार चटर्जी आदि ने भी इस प्रयत्नकी सराहना की है। बम्बई के 'डेली-मेल, की दृष्टि में यह ग्रन्थ भारतीय साहित्य में सबसे पहिला महान् यत्न है। बम्बई क्रानिकल' की राय में यह सबसे बड़ा कोष है। 'भारत' इसको एक मूल्यवान ग्रन्थ कहता है और सलाह देता है कि इसका एक संक्षिप्त संस्करण भी प्रकाशित किया जाना चाहिये। 'अभ्युदय' ने एक मुख्य लेख में इसकी 'प्रशंसनीय उद्योग' कहा है और लिखा है कि "हमें विश्वास है कि हिन्दी ही नहीं वरन् अन्य देशी भाषा भाषी संसार इस कोष का समुचित आदर करेगा" इन पत्रों के अतिरिक्त ट्रिब्यून, टू-डे, पायोनियर, अर्जुन, वीणा, राजस्थान-संदेश और हिन्दू संसार आदि ने भी इस प्रयत्न को स्तुत्य बताया है। जो कार्य किसी संस्था के करने का था, उसको अकेले भण्डारीजी ने कर दिया— इस पर डाक्टर गङ्गानाथ झा, महामना मालवीयजी ने भी महान् आश्चर्य प्रकट किया है। सचमुच यह आश्चर्य का विषय है और जब भण्डारीजी से यह मालूम होता है कि यह कार्य केवल २० हजार रुपये में सुसम्पन्न हुआ है तो और भी अधिक आश्चर्य होता है। इसकी छपाई के लिये ४०-५० हजार का खर्च कूंता गया। इतने महान् तथा स्तुत्य प्रयत्न के लिये हम भण्डारीजी की बार बार सराहना करते हैं और यह चाहते हैं कि इस सम्बन्ध में उनकी इच्छा पूर्ण हो और यह महान् ग्रन्थ पुस्तकाकार में शीघ्र ही हिन्दी साहित्य के गगन-मण्डल में देदीप्यमान हो।

---

## काशी का सुप्रसिद्ध दैनिक पत्र "आज" मिति सौर २६ कार्तिक सं० १९८८ की संपादकीय टिप्पणी में लिखता है—

अब तक कोई अच्छा अंग्रेजी हिन्दी कोष बना ही नहीं है। लड़कों के लिए डिक्शनेरियाँ बनी हैं, उनमें भी अच्छी एक भी नहीं है। ऐसी दशा में हमें यह लिखते बड़ी प्रसन्नता होती है कि इंदौर के श्री सुख सम्पत्तिराय भंडारी ने एक बहुत बड़ा अंग्रेजी-हिन्दी कोष सम्पादित किया है। दो साल पहले हमने इसका कुछ भाग इंदौर में देखा था और अभी भंडारीजी दो ढाई मन का पोथा यहां दिखा गये हैं। हम आपकी इस कृपा के लिये कृतज्ञ हैं। कोष का कुछ भाग

हमने देखा है और उससे कह सकते हैं कि परिश्रम सफल और प्रशंसनीय है। कहीं-कहीं अन्य भाषा भाषियों के परिश्रम का परिचय भी मिल जाता है, पर आशा है कि संशोधन के बाद यह गंध भी जाती रहेगी। इस कोष में दर्शन, रसायन, द्रव्यविज्ञान, द्रव्य-धर्म आदि भिन्न-भिन्न शास्त्रों के पारिभाषिक शब्दों के भी अर्थ दिये गये हैं और पर्यायवाची शब्द बनाने का भी यत्न किया गया है। वैज्ञानिक शब्दों के सम्बध में हमारी सूचना यह है कि, भारत की सब भाषाओं में एक ही शब्द होने चाहिये। यूरोपियन भाषाओं में भी वैज्ञानिक शब्द एक होते हैं। इससे उन शास्त्रों के अध्ययन में बड़ी सहायता मिलती है। दूसरी बात यह है कि सर्वत्र नये शब्द न गढ़कर, जहां तक सम्भव हो संस्कृत साहित्य से पुराने समानार्थक शब्द ही लेने का यत्न करना चाहिये। जहां ऐसे शब्द न मिलें वहीं नये गढ़ने चाहिये। भंडारीजी ने अब तक जो काम किया है उनसे आपके अध्यवसाय और श्रमशीलता की प्रशंसा ही करनी पड़ती है। अर्द्ध फुल्स्केप के कोई २०,००० पन्ने आपने लिखवा डाले हैं। अनुमान किया जाता है कि इस कोष में कोई डेढ़ लाख शब्द होंगे। आशा है यह कोष शीघ्र ही छपकर हिन्दी प्रेमियों के सामने मासिक रूप में आने लगेगा।

---

## दैनिक हिन्दू-संसार १६ फरवरी १६३० के अंक में लिखता है—

हिन्दी-जगत् सुप्रसिद्ध लेखक श्री० सुखसम्पत्तिरायजी भण्डारी से भली भांति परिचित है। हिन्दी भाषा में अब तक आपने २०-२२ पुस्तकें लिख कर साहित्य की बड़ी सराहनीय सेवा की है। आपकी पुस्तकों का हिन्दी में अच्छा आदर है और भारत दर्शन, देशी राज्यों का इतिहास आदि कई पुस्तकें बहुत उत्तम हैं। आपकी कुछ पुस्तकों का अनुवाद उर्दू आदि में भी हुआ है। पिछले कुछ वर्षों से आप हिन्दी के एक बड़े कोष की रचना करने में लगे हुए थे। विद्वानों के एक मंडल की व्यवस्था करके आपने बड़े अध्यवसाय से यह कार्य किया और हिन्दी प्रेमियों को यह जान कर प्रसन्नता होगी कि यह कोष ग्रन्थ अब पूरा हो गया है। इस ग्रंथ में अंग्रेजी शब्दों का अनुवाद हिन्दी में किया गया है और साथ ही अंग्रेजी शब्द का उच्चारण भी हिन्दी भाषा में लिख दिया गया है। लाहौर कांग्रेस के लिए जाने के समय लगभग १॥ मास पूर्व श्री० भण्डारीजी ने हमें इस कोष ग्रन्थ की हस्त लिखित प्रति दिखलाई थी, जिसे देख कर यह अनुभव होता है कि छपने पर वह बड़े आकार के ७००० पृष्ठों से कम में न पूरा होगा। श्री भण्डारीजी ने इस कोष की तैयारी में बहुत खर्च किया है और यह निर्विवाद रूप से कहा जा सकता है कि अब तक के इस तरह के जितने कोष ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं उनमें से यह सबसे अधिक पूर्ण होगा। इस कोष में दो बड़ी विशेषताएं हैं। पहली विशेषता इसकी व्यापकता है। साहित्य, दर्शन, मनोविज्ञान, रसायन, साधारण विज्ञान, विद्युत् शस्त्र, वैद्यक, भौतिक विज्ञान, ज्योतिष, अर्थ शास्त्र, गणित, भूगोल, कृषि, क़ानून, राजनीति, इञ्जीनियरिंग, जीव विज्ञान, आदि सभी विषयों के शब्दों का समावेश किया गया है। दूसरी विशेषता इसकी यह है कि अंग्रेजी शब्दों का उपयुक्त पारिभाषिक शब्द देने की पूरी चेष्टा की गयी है और इसमें श्री भण्डारीजी को सन्तोषजनक सफलता भी हुई है। हम इस स्तुत्य प्रयत्न के लिए श्री भण्डारीजी को बधाई देते हैं। इस उत्तम कोष ग्रन्थ के प्रकाशित होने के लिये श्री भण्डारीजी उद्योग कर रहे हैं। हमें आशा है कि हिन्दी-प्रेमी उनके इस शुभ उद्योग में सहायक होंगे और बड़ी उत्सुकता से इसकी प्रतीक्षा करेंगे।

---

## दैनिक भारतमित्र १२–११–३१ के अंक में लिखता है:—

राष्ट्रभाषा हिन्दी के इस विकास युग में उसके सर्वाङ्गीण साहित्य को सुपुष्ट एवं समर्थ बनाने की जितनी बड़ी आवश्यकता है यह मातृ भाषा के शुभ चिन्तकों से अविदित नहीं है। यह सन्तोष का विषय है कि हिन्दी भाषा के विद्वानों और साहित्य सेवियों का ध्यान हमारे साहित्य के भिन्न-भिन्न अंगों की पूर्ति की ओर आकृष्ट हुआ है और वे अपने इस सदुप्रयत्न में पूरी तत्परता के साथ संलग्न हो रहे हैं। हम बहुत दिनों से एक साङ्गोपाङ्ग अंग्रेज-हिन्दी कोष की आवश्यकता का अनुभव कर रहे थे। वैज्ञानिक, दार्शनिक, राजनीतिक तथा अर्थ शास्त्र सम्बन्धी विषयों के अंग्रेजी ग्रन्थों का उल्था करने और इन विषयों पर स्वतंत्र ग्रन्थ लिखने के लिए हिन्दी में अब तक ऐसे कोष की कमी थी जिसमें पारिभाषिक शब्दों के अर्थ मिल सकें। हमें प्रसन्नता है कि इन्दौर के सुप्रसिद्ध ग्रन्थकार श्रीयुत सुख सम्पत्तिराय भण्डारी ने एक सुविशाल अंग्रेजी हिन्दी कोष का सम्पादन कर इस कमी को पूरी करने की चेष्टा की है। हमने इस कोष का कुछ अंश देखा है और हम यह निस्संदेह रूप से कह सकते हैं कि यह विशाल ग्रन्थ हिंदी साहित्य का बहुमूल्य रत्न होगा। इसमें नित्य प्रति काम में आने वाले शब्दों के अतिरिक्त दर्शन शास्त्र, राजनीति शास्त्र, अर्थशास्त्र, भूगर्भ शास्त्र, भौतिक विज्ञान, ज्योतिर्विज्ञान, गणित आदि अनेक शास्त्रों के पारिभाषिक शब्द और उनके ठीक-ठीक पर्यायवाची अर्थ दिए गये हैं। विशेषज्ञों के द्वारा उक्त शास्त्रों के शब्दों के अर्थ निर्माण करवाये गये हैं। इस कोष में लगभग डेढ़ लाख शब्द रहेंगे। इस ग्रंथ की हस्तलिखित प्रति के २०००० पृष्ट हैं। इससे हमारे पाठक इस ग्रन्थ की विशालता और भण्डारीजी के साहित्यिक साहस का परिचय पा सकते हैं। प्रयाग विश्व-विद्यालय के वाइस चांसलर डाक्टर गंगानाथ झा, पंजाब विश्व-विद्यालय के वाइस चांसलर डाक्टर वुल्नर, सर पी० सी० राय, डाक्टर सुनीति कुमार चटर्जी, डाक्टर बेनी-प्रसाद, सर गोपीनाथजी पुरोहित सरीखे प्रकाण्ड विद्वानों ने इस ग्रंथ की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। बम्बई के 'इण्डियन डेलीमेल' ने इस कोष को भारतीय साहित्य का सर्व प्रथम ग्रंथ कहा है। बाम्बे क्रानिकल, 'ट्रिब्यून' 'टुडे' आदि अंगरेजी पत्रों ने भी इस ग्रन्थ की और भण्डारीजी के साहस की बड़ी सराहना की है। हिंदी के कई प्रतिभाशाली पत्रों ने इसके गौरव को बढ़ाया है। वास्तव में यह ग्रंथ लिखकर श्री भण्डारीजी ने राष्ट्र भाषा हिन्दी की बहुमूल्य सेवा की है। हम अपने सहयोगियों के साथ इस बात में सहमत हैं कि एक संस्था का कार्य भण्डारीजी ने व्यक्तिगत रूप से कर दिखलाया है। हमारी हार्दिक कामना है कि यह ग्रंथ शीघ्र ही प्रकाशित हो कर राष्ट्र भाषा की एक बहुत बड़ी कमी की पूर्ति करे। हम हृदय से भण्डारीजी की सफलता चाहते हैं और हमें आशा है कि हिंदी संसार आपके इस महान् साहित्यिक प्रयत्न का समुचित आदर करेगा।

---

## विजय ( कलकत्ता ) १५–११–३१ के अंक में लिखता है :—

इंदौर के सुप्रसिद्ध साहित्यसेवी श्रीयुत सुखसम्पत्तिरायजी भण्डारी ने अनेक अच्छी पुस्तकें लिखकर मातृ-भाषा की बड़ी सेवा की है, पर इस बार आप एक अमूल्य सेवा से हिंदी को शीघ्र ही ऐसा लाभ पहुंचाने वाले हैं जो चिरस्मरणीय रहेगी। आपने एक अंग्रेजी हिन्दी कोष तैयार किया है। यह कोष बहुत बड़ा है। इसमें राजनीतिक, विज्ञान, ज्योतिष और दर्शन शास्त्रों के अतिरिक्त यंत्रशास्त्र, रसायन शास्त्र, भौतिक विज्ञान, जीव विज्ञान, कृषि-शास्त्र, सृष्टि शास्त्र आदि-आदि सभी शास्त्रों और विज्ञानों के ठीक ठीक अर्थ दिये गये हैं। इस बृहद् कोष में डेढ़ लाख से भी अधिक शब्द होंगे। यह काम इतना बड़ा था कि वास्तव में यह किसी संस्था के करने लायक था। भण्डारीजी की कृपा से कोष स्वयं हमने देखा है। यह देखकर हमें हर्ष के साथ आश्चर्य भी हुआ कि वे अकेले इस काम को करने में कैसे समर्थ हुए। अवश्य ही उन्हें इस काम के लिए अनेक विद्वान् रखने पड़े, जिनके लिए उनके हजारों रुपये अबतक खर्च हो चुके हैं। यह कोष

उन्होंने महामना मालवीयजी, डा० गंगानाथ झा, सर पी० सी० राय तथा अन्य कितने ही विद्वानों को दिखाया है, जिन्होंने उनकी मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। उसके छपवाने में भी प्रायः पचास हजार रुपये से कम खर्च न होंगे। उनके इस भागीरथ प्रयत्न की सराहना करते हुए हम अन्त में भण्डारीजीसे एक प्रार्थना अवश्य करेंगे, वह यह कि इस उपयोगी कोष का एक सस्ता संस्करण भी अवश्य छपवायें जिससे सभी लोग उसे खरीद सकें। नागरी प्रचारिणी पत्रिका का कोष चाहे जितना भी उपयोगी हो, पर उसका मूल्य अधिक होने से उसे हर एक आदमी नहीं खरीद सकता। हमें आशा है कि भण्डारीजी इसका भी ध्यान रखेंगे।

---

## स्वाधीन भारत ( बम्बई ) १२–१–३४ के अंक में लिखता है:—

यह लिखते हुए प्रसन्नता होती है कि इन्दौर के सुप्रसिद्ध साहित्य सेवी तथा अनेक 'स्टेण्डर्ड' पुस्तकों के लेखक श्रीयुत् सुखसम्पतिरायजी भण्डारी ने हिन्दी भाषा में एक विशाल अंग्रेजी–हिन्दी-शब्द कोष तैयार किया है। यह विशाल शब्दार्णव फुल्सकेप के आकर के हस्त लिखित २० हजार पृष्ठों में समाप्त हुआ है। इस कोष में राजनीतिक, आर्थिक, आयुर्वेदिक, वैज्ञानिक, रासायनिक, भूगर्भशास्त्र विषयक, शरीर विज्ञान, गणित, जीव विज्ञान, धर्मशास्त्र, कानून आदि सम्बधीय शब्दों का समावेश किया गया है। इस प्रकार सब मिला कर कोई १॥ लाख शब्दों का संग्रह किया गया है। श्री भण्डारीजी ने इसे तैयार करने में अब तक कोई २० हजार रुपये व्यय किये हैं। अनेक भाषाओंके महान् विद्वानों की सहायता ले कर आप ने इसे पूर्ण किया है।

श्री भण्डारीजी का परिचय करानेकी आवश्यकता नहीं,आप स्वयं हिंदी संसार में परिचित हैं। आपने अब तक अनेक पुस्तकें लिख के हिन्दी की बड़ी सेवा की है। कुछ समय पहले की बात है, कि जब आपने देशी राज्यों के संबंध में एक विशाल इतिहास प्रकाशित किया था। इस ग्रन्थ की रचना करनेके बादही आपने कोषकी ओर अपना ध्यान आकृष्ट किया, आज वह भी लिख के तैयार होगया है। श्रीयुत् भण्डारीजी ने बड़े-बड़े विद्वानों को यह ग्रंथ दिखाया है और सभी सज्जनों ने इस के भूरि-भूरि प्रशंसा की है। सच ही भण्डारीजी ने अपने अथक परिश्रम और अर्थ-व्यय से एक बहुत बड़ी कमी की पूर्ति की है। यदि यह ग्रंथ छप कर तैयार हो जायगा, तो हम कह सकते हैं, कि जब तक हिन्दुस्थान रहेगा, हिंदी और हिंदी बोलने वाले रहेंगे, तब तक आपकी यह अमर कृति रहेगी और हमारी भावी संतान के लिये एक बहुमूल्य वस्तु होगी। अब छपने का प्रश्न सामने है। इसके प्रकाशित होने में कम से कम ५०) हजार रुपये का खर्च है! हम हिंदी भाषा-भाषी तथा हिंदी प्रेमी राजा महाराजाओं तथा सेठ साहूकारों से प्रार्थना करेंगे, कि वह भण्डारीजी की सहायता करें। यह प्रसन्नता की बात है, कि हमारे देशी नरेश अब हिंदी से प्रेम करने लगे हैं। यह कम गौरव की बात नहीं है कि बड़ौदा-नरेश ने आगामी १९३५ से अपने राज्य में सब कारबार, लिखा पढ़ी हिंदी भाषा में ही करने की घोषणा की है। हम बड़ौदा नरेश के इस संकल्प और स्वदेश–भाषा-प्रेम के लिये उन्हें हृदय से बधाई देते हैं। हम भंडारीजी को राय देंगें कि वह बड़ौदा नरेश से मिलें। हमें आशा और पूर्ण विश्वास है कि श्रीमान् महाराजा साहब उनके इस परिश्रम की दाद देंगे और शीघ्र ही इस कोष के प्रकाशित होने में पूर्ण सहायता करेंगे। हमारी प्रबल इच्छा है कि शीघ्र ही यह विशाल ग्रंथ प्रकाशित हो कर हिंदी साहित्य के विकास में पूर्ण उपयोगी बने। भंडारीजी की इसके लिये जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है।

---

## अर्जुन ( तारीख १५ जुलाई सन् १९३७ )

# हिन्दी साहित्य में एक सर्वथा नया प्रयास

## भन्डारी जी की 'एँग्लो-हिन्दी डिक्शनरी'

हिन्दी के प्रख्यात लेखक श्री सुखसम्पत्तिराय भण्डारी एम० आर० ए० एस०, कुछ वर्ष से एक सर्वथा नये प्रयास में संलग्न थे। अब उस प्रयास का परिणाम 'ट्वेन्टिएथ सेन्चरी ऐंग्लो हिन्दी डिक्शनरी' के रूप में प्रकट हो गया है। पुस्तक का नाम सुन कर अनेक पाठकों को यह भ्रम होना सम्भव है कि यह भी अनेक डिक्शनरियों की भांति कोई ऐसी डिक्शनरी होगी जिसमें अंग्रेजी भाषा के शब्दों का अर्थ हिंदी में लिखा गया होगा। परंतु यह डिक्शनरी वस्तुत साधारण डिक्शनरी न हो कर एक प्रकार की इनसाइक्लोपीडिया अथवा ज्ञान-कोश है, जिसमें विविध विषयों के प्रचलित और अप्रचलित अंग्रेजी शब्दों की हिन्दी में व्याख्या की गई है। यह बात सर्वथा अभूत पूर्व है। जो सज्जन अंग्रेजी भलि भाति जानते हैं उनके भी यह पुस्तक बडे काम की है क्योंकि साधारण अंग्रेजी डिक्सनरियों में भी विविध विषयों के पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या इस प्रकार नहीं की जाती।

वस्तुत यह 'डिक्शनरी' अनेक 'डिक्शनरियों' का एकत्र संग्रह है। राजनीति, आयुर्वेद, व्यापार, अर्थशास्त्र, विज्ञान कानून आदि विविध विषयों के तमाम अंग्रेजी पारिभाषिक शब्दों का, अक्षरानुक्रम से संग्रह करके उस विषय के विभाग में उनकी हिन्दी भाषा में व्याख्या कर दी गई है, और इसी लिये इस पुस्तक को हमने कई डिक्शनरियों' का संग्रह कहा है।

ऐसा प्रयास केवल हिन्दी में ही नहीं, हमें जहाँ तक ज्ञात है, अन्य भी किसी भारतीय भाषा में अभी तक नहीं किया गया। और इस लिये यह 'डिक्शनरी' न केवल हिन्दी भाषियों के, बल्कि भारतीय मात्र के काम की वस्तु हो गई है। गुजराती, मराठी, बंगला, तामिल, तेलगु आदि भाषाओं के बोलने वाले भी इस पुस्तक से उतना ही लाभ उठा सकते हैं, जितना कि हिन्दी भाषी। हमें ज्ञात हुआ है कि इस पुस्तक का यह मूल्यवान उपयोग समझ कर ही गुजरात और महाराष्ट्र के सैंकडों पुस्तकालयों ने इस पुस्तक को मंगवाया है।

सर प्रफुल्लचन्द्र राय, डा० राधाकुमुद मुकरजी, पं० मदनमोहन मालवीय आदि विद्वान पुरुषों ने, और गुजराती मराठी, अंग्रेजी आदि भाषाओं के विविध पत्रों ने भी इस पुस्तक की प्रशंसा की है।

अभी तक इसकी एक ही जिल्द तैयार हो पाई है परन्तु वही लगभग १००० पृष्ठों की हो गई है। भंडारीजी का विचार इस पुस्तक को सर्वांगपूर्ण बनाने का है। इस लिये वह एक जिल्द तैयार हो जाने पर भी, उसको बाजार में अभी केवल इस कारण नहीं ला रहे हैं कि उनका विचार पुस्तक में एक ऐसा परिशिष्ट और जोड़ देने का है जिसमें मुख्य संग्रह से छूटे हुए शब्द सम्मिलित कर दिये जायं। हम भंडारीजी के प्रयत्न की हृदय से सफलता चाहते हैं। इस पुस्तक की एक विशेषता हम को यह भी लगी है कि इसके कारण राष्ट्र-भाषा हिन्दी भारत की प्रांतिक भाषाओं के बीच अपना सिर गौरव से ऊँचा कर सकेगी। पुस्तक मिलने का पता—डिक्शनरी पब्लिशिंग हाउस, अजमेर और इन्दौर।

---

# श्री वेंकटेश्वर समाचार ( बम्बई )

## भण्डारीजी की बहुमूल्य सेवा।

इंदौर के सुप्रख्यात साहित्यसेवी श्रीयुत सुख सम्पत्ति रायजी भंडारी ने यों तो कई सुंदर पुस्तकें लिख कर हिंदी माता की सेवा की है, पर इस बार वे जो रत्न उसके चरणों में चढ़ाने के लिये आगे बढ़े हैं वह एक अमूल्य और दुर्लभ वस्तु है। हम जिस ग्रंथ रत्न की ओर संकेत कर रहे हैं वह इंगलिश हिंदी कोष है। सच पूछिये तो इस समय हिंदी इस विषय में कई प्रांतीय भाषाओं से पीछे है। किंतु भंडारीजी का प्रयत्न इस कमी को ही पूरा नहीं कर देगा वरन हिंदी को इस विषय में भी सब से आगे ला खड़ा करेगा। इसके लिये आप कोई सन् १९१४ ई० के आस पास से श्रम उठा रहे हैं। बीच में कई अन्य कार्यों के आ जाने से शिथिलता अवश्य आ गई थी, किंतु भगवान के अनुग्रह से अब कार्य सम्पन्न हो चुका है। टाइम्स, ट्रिब्यून, टु-डे, पायोनियर, लीडर, बम्बई क्रानिकल आदि आदि अंगरेजी के प्रभावशाली पत्रों ने इस कार्य के लिये भूरिभूरि प्रशंसा की है और भंडारीजी के चित्र प्रकाशित किये हैं। हिंदी पत्रों में भी इन दिनों इस ग्रंथरत्न और उसके सम्पादक की काफ़ी चर्चा हो रही है। हाल में भंडारीजी कार्यवश यहाँ पधारे हुए हैं, और इसी लिये हमें भी उनसे मिलने और इस ग्रंथ के कई हज़ार पत्र देखने का सौभाग्य प्राप्त हो गया। जितनी प्रशंसा इस विषय में आपकी की जा रही है; इस सब के—बल्कि उससे भी अधिक प्रशंसा के—भंडारीजी सर्वथा अधिकारी हैं। यही कारण है कि प्रयाग विश्वविद्यालय के वायस चांसलर डॉक्टर गंगानाथजी झा एम० ए०; डी० एल० टी०; श्रीमान वायसराय, आचार्य सर प्रफुल्लचंद्रराय; डा० राधाकुमुद मुखर्जी एम० ए०, पी० आर एस०, पी० एच० डी० ( लखनऊ विश्वविद्यालय ); डा० वुलनर वायस चांसलर पंजाब विश्वविद्यालय इत्यादि प्रकाण्ड विद्वानों से भी आपने प्रशंसा पुष्पाञ्जलियां प्राप्त की हैं। इसका एक बड़ा कारण यह है कि आपने इस ग्रंथ को यशस्वी सुलेखकों की एक कमिटी की सहायता से सम्पादित किया है और साथ ही प्रत्येक शास्त्र के सर्वमान्य विशेषज्ञों से भी पूर्ण सहायता प्राप्त की है। रसायनशास्त्र में आज डा० प्रफुल्लचंद्र राय से अधिक कौन गति रखता है, और इस शास्त्र से सम्बंध रखने वाले शब्दों की खोज और रचना में आपने आचार्यराय से सहायता प्राप्त की है। इसी प्रकार प्रत्येक विषय के विशेषज्ञ की सहायता प्राप्त के लिये आपने प्रांतों की सीमाओं को कई बार उल्लंघन किया है। साथ ही उन सब कोषों का भी उपयोग इसके सम्पादन में किया गया है जो गुजराती, मराठी, बंगाली या उर्दू भाषाओं में विद्यमान हैं। इस कोष का मूल्य कोई ५०) रुपये होगा; इससे ही इसके विशाल आकार-प्रकार का अनुमान हो सकता है। सम्भवतः ४-५ बड़ी-बड़ी जिल्दों में यह ग्रंथ प्रकाशित होगा। इनमें शास्त्रीय वैज्ञानिक शब्द समूह समन्वित भाग ६ मास के भीतर प्रकाशित कर डालने का आपने प्रबंध कर लिया है। इसका मूल्य २०) रुपये होगा। हमें आशा है कि इस स्तुत्य प्रयत्न को हमारे देश के राजा रईस और आर्थिक धनी मानी महानुभावों की ओर से आश्रय और प्रोत्साहन मिलेगा। हमें यह देख कर कम हर्ष और आश्चर्य नहीं हुआ कि काठियावाड़ और गुजरात के नरेशों ने इस विषय में अतिशय उदारता प्रकट की है।

---

# गुजराती-पत्रों की सम्मतियां



## मुंबई समाचार तारीख २१ वीं अप्रेल सन् १९३७

# देश की एक महत्वपूर्ण आवश्यकता की पूर्ति

### राष्ट्र भाषा के शब्द कोष की कमी आज दूर हुई

## समस्त हिन्दी के लिये अपूर्व और महान् प्रकाशन

## २२ हजार पृष्ठों में सवालाख शब्दों का भण्डार

### हिन्दी साक्षरवर्य श्री सुखसम्पतिराय भण्डारी का स्तुत्य कार्य्य

जब से हिन्दी भाषा को राष्ट्र भाषा का गौरव प्रदान किया गया तब ही से इसकी उन्नति पूरे जोर से हो रही है। सर्वत्र हिन्दी स्कूल खुल गये हैं और हर एक व्यक्ति ने हिन्दी पढ़ना शुरू किया है। इन सब की पूर्ति के लिये नये साहित्य की रचना हुई तथा हो रही है। परन्तु इन सब के लिये एक 'एंग्लो-हिन्दी शब्द कोष' की अत्यन्त आवश्यकता थी। बहुत से राष्ट्र प्रेमी सज्जनों व विद्वानों को इसकी कमी खटकती थी और इसके लिये पर्याप्त रूप में ऊहा पोह हो रही थी। परन्तु इसकी पूर्ति के लिये किसी ने बीड़ा नहीं उठाया।

अंत में इन्दौर के सुप्रसिद्ध हिन्दी लेखक श्रीयुत सुखसम्पतिरायजी भंडारी को इसकी कमी हृदय में खटकी और आप इस कार्य को सम्पन्न करने के लिये कटिबद्ध हो गये। आपने अपनी सम्पूर्ण शक्ति साहित्य सेवा के पीछे लगा दी है। आप सरल स्वभावी, मिलनसार व निरभिमानी हैं। आपने इस काम को केवल साहित्य सेवा के हेतु ही हाथ में लिया। इसके सिवाय आपका इसमें कोई उद्देश्य नहीं है। मुख्यतः बहुत से पारिभाषिक ( टेक्नीकल ) शब्दों का अर्थ हिन्दी भाषा में लिखने के लिये आपको भी कई बार कठिनाईयों का सामना करना पड़ा था। अतः इन सब बातों को ध्यान में रख कर ही आपने इस काम की शुरूआत ईसवी सन् १९२६ ई० में की। काम के लिये कई पंडितों को रक्खा और बाद में भारत भूषण पं० मदनमोहन मालवीय, आचार्य सर प्रफुल्लचंद राय आदि साहित्य प्रेमियों की ओर से आप को उत्साह मिला।

इस महान् शब्द कोष का प्रथम भाग मई मास में प्रकाशित हो जायगा और बाकी के शेष दो भाग भी अब शीघ्र ही प्रकाशित हो जायेंगे।

### एक लाख पचीस हजार शब्द

इस पुस्तक में एक लाख पचीस हजार से भी अधिक शब्द हैं। नये शब्द और उनके प्रयोग, मुहावरे तथा शब्दों की टीकाओं का भी इसमें समावेश है। इसके अतिरिक्त अर्थ शास्त्र, व्यापार शास्त्र, राजकीय, रसायन शास्त्र, मानस शास्त्र, न्याय शास्त्र, प्राणी शास्त्र, वनस्पति शास्त्र, खगोल शास्त्र, इतिहास, ज्योतिष शास्त्र, समाज शास्त्र, धर्म शास्त्र वगैरह को भिन्न २ सम्पूर्ण शाखाओं के पारिभाषिक ( टेकनीकल ) शब्दों के अर्थ भी इस पुस्तक में दिये गये हैं।

इन सम्पूर्ण बातों को देखते हुए कहना पड़ेगा कि विविध शब्दों का भरपूर भंडार इस पुस्तक में मौजूद है।

इस पुस्तक के तैयार करने में ७५ हजार रुपये खर्च होंगे जिसमें से २५ हजार रुपये तो श्रीयुत भंडारीजी ने खुद अपने पास से खर्च किये हैं।

महान् विग्रह के पश्चात् अंग्रेजी भाषा में आये हुये हजारों शब्द इस पुस्तक में लिखे गये हैं। इसी कारण से इस पुस्तक के २२ हजार पृष्ठ हो गये और इसी से आप इस पुस्तक की उपयोगिता व महानता को समझ सकते हैं।

पं० मदनमोहन-मालवीय, इलाहाबाद यूनीवर्सिटी के वाइस चांसलर डॉ० गंगानाथ झा, पंजाब निवर्सिटी के वाइस चांसलर डॉ० एच० वुलनर, आगरा यूनिवर्सिटी के चांसलर डॉ० नारायणप्रसाद अस्थाना तथा डॉ० राधाकुमुद मुकरजी, डॉ० सर प्रफुल्लचन्द्र राय तथा अन्य सैकड़ों विद्वानों ने इस कोष की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। हिन्दी के वर्तमान पत्रों ने भी इसका एक आवाज से स्वागत किया है।

अंत में यह कहे विना नहीं रहा जाता कि हिन्दी प्रकाशन के इतिहास में स्वर्णाक्षरों में लिखे जाने योग्य प्रकाशन को तैयार करके श्री भंडारीजी ने राष्ट्र भाषा प्रेमी जनता पर ही नहीं बल्कि सम्पूर्ण राष्ट्र पर महान् उपकार किया है। आपने साहित्य की कम सेवा नहीं की है। इस महान् कार्य के अतिरिक्त दूसरी सैकड़ों पुस्तकें भी लिखी हैं। आपने हिन्दी संसार में अच्छा नाम पैदा किया है और अंत में आपने हिन्दी के परम सेवक की पदवी प्राप्त की।

## शब्द कोष कहां से मिल सकता है?

श्री० सुखसम्पतिरायजी भंडारी हाल में ब्रह्मपुरी, अजमेर में रहते हैं, अतः उक्त पुस्तक वहां से मिल सकेगी।

---

### जय भारत (बम्बई) ता० १६ मार्च १९३७

# हिन्दी साहित्य में अपूर्व प्रकाशन

## श्री सुखसम्पत्तिराय भण्डारी की अनुपम सेवा

हिन्दी भाषा ही में क्या बल्कि हिन्दुस्तान की किसी भाषा में आज से पहिले ऐसा ग्रन्थ प्रकाशित नहीं हुआ। इन्दौर निवासी हिन्दी साहित्य सेवक श्री सुखसम्पत्तिराय भंडारी द्वारा तैयार किया हुआ यह ग्रन्थ देखकर सब कोई यही अभिप्राय उच्चारण करते हैं। इस ग्रन्थ का नाम तो है अंग्रेजी हिन्दी डिक्शनरी पर बड़ी बड़ी से एनसाईक्लोपेडिया से भी इसकी उपयोगिता और कीमत अधिक है।

श्री सुख सम्पत्तिराय से मिलने का मान मुझे मिला है। इतने बड़े उपयोगी ग्रन्थ के लेखक और प्रकाशक होते हुए भी इनके दिल में अभिमान का लेश भी नहीं है। इस ग्रन्थ का प्रकाशन करने में साहित्य सेवा के अतिरिक्त उनका और कोई दूसरा उद्देश्य नहीं है। यह पुस्तक तैयार करने की प्रेरणा आपको कहाँ से हुई यह प्रश्न ज्योंही मैंने उनसे किया त्योंही उन्होंने बड़ी शान्ति से जवाब दिया —"मुझे अपने दूसरे ग्रन्थ लिखने में पारिभाषिक शब्दों की बड़ी अड़चन पड़ती थी। मुझे यह लगा कि दूसरे ग्रन्थकारों को भी ऐसी ही अड़चन पड़ती होंगी। इसी कठिनाई को दूर करने के लिये मैंने इस शब्द कोष की रचना का काम हाथ में लिया"।

"मैंने इस कार्य को तुरन्त शुरू कर दिया। वैसे तो मैंने ईसवी सन् १९१४ में इस कार्य का श्रीगणेश किया था पर इसका वास्तविक आरम्भ ईस्वी सन् १९२६ में हुआ। मुझे यह आनन्दपूर्वक स्वीकार करना चाहिये कि मेरे इस साहस में पं० मालवीयाजी और आचार्य प्रफुल्लचन्द्रराय आदि महान् आत्माओं ने बड़ा प्रोत्साहन दिया। राजस्थान और काठियावाड़ के कई राजाओं ने मुझे सहायता की।

श्री सुखसम्पत्तिराय के साथ विशेष बातचीत करते हुए यह भी मालूम हुआ कि इस कोष में लगभग १ लाख और २५ हजार शब्दों का समावेश किया गया है। इस सारे कार्य में लगभग ७५ हजार रुपये खर्च होंगे। इसमें २५ हजार रुपया श्री सुखसम्पत्तिराय अपने पास से खर्च कर चुके हैं। इस कोष का पहला भाग थोड़े ही समय में प्रकट होने वाला है और उसमें अर्थ शास्त्र, व्यापार, राजकारण, चिकित्सा शास्त्र, भौतिक शास्त्र, रसायन शास्त्र, ज्योतिष शास्त्र, प्राणि शास्त्र, वनस्पति शास्त्र, गणित शास्त्र आदि टेकनीकल शब्दों की हिन्दी-पर्यायवाची शब्दों के साथ साथ व्याख्याएँ भी दी गई हैं। इतना महान् ग्रन्थ तय्यार करने के उपलक्ष्य में श्री सुखसम्पत्तिराय भंडारी अभिनन्दन के पात्र हैं।

श्री सुखसम्पत्तिराय की साहित्य सेवा विपुल है। इस महान् कार्य के करने के उपरांत आपने और भी ग्रंथ प्रकट किये हैं। इनमें 'भारत दर्शन' और 'जगत् गुरु भारतवर्ष आदि' का नाम उल्लेखनीय है। आपके ग्रंथों का हिन्दी साहित्य में बड़ा आदर है। आप हिन्दी के परम सेवक की तरह प्रसिद्ध हैं।

---